# हिन्दी

# विश्वकोष

बंगला विश्वकोषके सम्पादक

श्रीनगेन्द्रनाथ वसु प्राच्यविद्यामहार्णव,

सिद्धान्त-वारिधि, शब्दरत्नाकर, तत्त्वचिन्तामणि, एम, आर, ए, एस,

तथा हिन्दीके विद्वानों द्वारा सङ्कलित।

---

चतुर्दश भाग

[ पुराण—प्रेतविमाना ]

## THE

# ENCYCLOPÆDIA INDICA

**VOL. XIV.**

COMPILED WITH THE HELP OF HINDI EXPERTS

BY

NAGENDRANATH VASU, Prâchyavidyâmahârnava,

Siddhânta-vâridhi, Sabda-ratnâkara, Tattva-chintâmani, M. R. A. S.

Compiler of the Bengali Encyclopædia; the late Editor of Banglya Sâhitya Parishad and Kâyastha Patrikâ; author of Castes & Sects of Bengal, Mayurabhanja Archæological Survey Reports and Modern Buddhism; Hony. Archæological Secretary, Indian Research Society, Member of the Philological Committee, Asiatic Society of Bengal &c. &c. &c.

Printed by B. Basu. at the Visvakosha Press.
Published by

**Nagendranath Vasu and Visvanath Vasu**

*9. Visvakosha Lane, Baghbazar, Calcutta,*

**1927.**

# हिन्दी

# विश्वकोष



( चतुर्दश भाग )

पुराण— ११श लिङ्गपुराण।

पूर्व भागमें—१ सूत और नैमिषका संवाद, २ सूतका संक्षेपमें लिङ्गपुराणप्रतिपाद्य वर्णन, ३ प्राकृत सर्ग, ब्रह्माण्डका उत्पत्तिकथन, ४ युगादि परिमाणकथन, ५ ब्रह्मकृताविद्यादि ब्रह्माण्डसर्गकथन, ६ वह्निपितृ-रुद्रकृतसृष्टिकथन, ७ शिवके अनुग्रहसे निवृत्तिकथन, ८ योगमार्ग द्वारा शिवाराधनाविधि, अष्टाङ्ग-साधनक्रम कथन, ९ योगियोंका विघ्न, उपसर्गविधिकथन, अष्टविध ऐश्वर्यलाभकथन, १० महेशप्रसादपात कथन, लिङ्गपूजादिकथन, ११ श्वेतलोहितकल्पप्रसङ्गमें सद्यजात और तच्छिष्यसम्भवकथन, १२ रक्तकल्पप्रसङ्गमें वामदेव और तच्छिष्यसम्भववर्णन, १३ पीतवासकल्पप्रसङ्गमें तत्पुरुष गायत्रीसम्भववर्णन, १४ असितकल्पप्रसङ्गमें अघोरोद्भवकथन, १५ अघोरमन्त्रविधिकथन, १६ विश्वरूपकल्पप्रसङ्गमें ईशानसम्भव, पञ्चब्रह्मात्मकस्तोत्र, गायत्रीका विचित्र महिमा-वर्णन, १७ सद्यआद्यद्भुत महिमवर्णन, ब्रह्मा और विष्णुके विवादभञ्जनार्थ लिङ्गोत्पत्ति, १८ विष्णुकृत शिवस्तोत्र, उसका फलश्रुतिकथन, १९ ब्रह्मा विष्णुसे वर पा कर आह्लादित महेश्वरका मोहनाशवर्णन, २० पाद्मकल्पप्रसङ्गमें विष्णुके नाभिकमलसे ब्रह्माकी उत्पत्ति और रुद्रदर्शन, २१ ब्रह्मा और विष्णुकृत शिवस्तव. २२ ब्रह्मा और विष्णुकी महेश्वरसे वरप्राप्ति, सर्परुद्रसम्भव, २३ श्वेतकल्पप्रसङ्गमें ब्रह्माके प्रश्नानुरोधसे शिवकी सद्यआद्युत्पत्ति और गायत्रीमहिमकथन, २४ ब्रह्माके निकट शिवका योगाचार्यावतार, विभिन्न द्वापरमें उनका शिष्य विभिन्न व्यास और भविष्य व्यासादिका कथन, २५ ऋषिगणकर्तृक जिज्ञासित हो कर सूतको संक्षेपमें स्नानविधि और क्रमकथन, २६ सन्ध्या और पञ्चयज्ञादि विधकथन, २७ लिङ्गार्चनविधिकथन, २८ मानसशिवपूजादिकथन, २९ देवदारुवनवासी ऋषियोंके चरित्रवर्णनप्रसङ्गमें सुदर्शन उपाख्यान, ३० शङ्करकी आराधनासे श्वेतकी मृत्युग्राससे मुक्ति, ३१ ब्रह्माके कथितविधानमें तापसी ऋषियोंका शिवका साक्षात्, ३२ ऋषिगणकर्तृक शिवका स्तव, ३३ शिवकर्तृक स्तव और शैवमाहात्म्यवर्णन, ३४ ऋषियोंके प्रश्नानुसार शिवकथित भस्मस्नानादि-निरूपण, ३५ क्षुपताड़ित दधीचिकर्तृक शिवके प्रसादसे वज्रास्थि पा कर क्षुपका मुण्डताड़न, ३६ क्षुपकर्तृक विष्णुका स्तव, देवगणके साथ विष्णु और दधीचिका पराभव, ३७ सनत्कुमारसे जिज्ञासित हो कर नन्दिकी उत्पत्तिविवरणकथा, ३८ विधाताके समीप विष्णु और शिवका माहात्म्य-

वर्णन, सृष्टिप्रकरण, ३९ युगधर्म, पुराणक्रमादि कथन, ४० कलिधर्म, सत्ययुगका आरम्भ, कल्पमन्वन्तरादि कीर्त्तन, ४१ ब्रह्माका देवीपुत्रत्वकथन, त्रिमूर्त्तिका परस्पर उत्पादकत्वकथन, ४२ तपःप्रीत महादेवके अनुग्रहसे शिलादका पुत्रलाभ, ४३ नन्दीका मनुष्याकारलाभ और महादेवका महाप्रसाद प्राप्तिकथन, ४४ नन्दीका शिवकृत-गाणपत्याभिषेक और विवाह, ४५ ऋषियोंके समीप सूतका शिवरूपसमष्टिवर्णन, अधस्तलादि कथन, ४६ पृथिवी-द्वीप-सागरकथन, प्रियव्रत-पुत्रका पृथिवीका आधिपत्यकीर्त्तन, ४७ जम्बूद्वीपके अन्तर्गत नववर्ष कथन, अग्नीध्रवंशवर्णन, ४८ सुमेरुमान और सूर्यग्रहादि कथन, ४९ जम्बूद्वीपमान, वर्षपर्वतादि कथन, ५० मितान्तशिखरादिके शक्रादिका पुण्यायतनकीर्त्तन, ५१ शिवके प्रधान चतुःस्थानका कीर्त्तन, ५२ गङ्गोद्भवादि कथन, ५३ प्लक्षद्वीपादिकथन, ऊर्द्ध्वलोक और नरकादिकीर्त्तन, ५४ सूर्यका गतिनिरूपण, ध्रुवादिकथन, ५५ शिवरूपी सूर्यका चैत्रादि मासक्रमसे द्वादशभेदकथन, ५६ सोमरथादिवर्णन, ५७ बुधादि रथग्रहमण्डपमानादि कीर्त्तन, ५८ सूर्य प्रभृति ग्रहोंके आधिपत्य पर शिवका अभिषेचन, ५९ त्रिविध वह्नि और सूर्यरश्मिसहस्र-कार्यादि कथन, ६० ग्रहप्रकृत्यादि कथन, ६१ गृहादि स्थानाभिमानिदेवकथन, ६२ ध्रुवचरित, ६३ दक्षदेव-वशिष्ठादि सर्गकथन, ६४ वशिष्ठका पुत्रशोक, पराशरकी उत्पत्ति, राक्षसगणदाहन, ६५ चन्द्रसूर्यवंशवर्णनप्रसङ्गमें तण्डिकोक्त शिवका सहस्रनामकीर्त्तन, ६६ त्रिधन्वादि सूर्यवंशीय ययाति पर्यन्त चन्द्रवंशीय राजगणवर्णन, ६७ ययातिचरित, ६८ सात्वत और यदुवंशकीर्त्तन, ६९ कृष्णावतारकथा, ७० शिवकृत आदि सर्गकथन, ७१ त्रिपुरवृत्तान्त, उसके नाशमें देवताओंका यत्न, ७२ त्रिपुरनाशके लिये ईश्वरका अभिप्राय, ७३ देवताओंके प्रति ब्रह्माका लिङ्गार्चनविधिकथन, ७४ लिङ्गभेद और लिङ्गसंस्थापनफलकथन, ७५ निर्गुण शिवका योगागम्यत्वकथन, ७६ विविध शिवमूर्त्ति प्रतिष्ठाका फलकथन, ७७ शिवालय-निर्माणफल, शिवक्षेत्रमानादि-कथन, ७८ वस्त्रपूत जल द्वारा कार्यकरणका उपदेश, अहिंसाभक्तिफलकथन, ७९ उच्छिष्टादि गणकृत शिवपूजा, दीपदान प्रभृतिका फलकथन, ८० शिवदेवगण-संवाद, देवताओंका पशुत्वमोचन, ८१ पाशुपतव्रतकथन, ८२ व्यपोहनस्तवकथन, ८३ विविधशिवव्रतकथन, ८४ उमामहेश्वरव्रतकथन, ८५ पञ्चाक्षरविधिकथन, ८६ सर्वदुःखनिवारक-शिवकथित ध्यानादि कथन, ८७ शिवके अनुग्रहसे सनत्कुमार प्रभृतिकी मायासे मुक्ति, ८८ अणिमाद्यष्टसिद्धि, त्रिगुण-संसारादि कथन, ८९ योगिसदाचार, द्रव्यशुद्धि, स्त्रीधर्म निरूपण, ९० शिवोक्त यतिप्रायश्चित्तविधि, ९१ मृत्युचिह्न, प्रणवमाहात्म्य और शिवोपासनादि कथन, ९२ वाराणसीमाहात्म्यकथन, ९३ अन्धकासुरनिग्रह, बलराम-गाणपत्यप्राप्ति, ९४ वराहकर्तृक हिरण्याक्षवध और उद्धार, ९५ नृसिंहका हिरण्यकशिपुवध, ९६ नृसिंह-वीरभद्रसंवाद, नृसिंहपराजय, ९७ जलन्धरवधादि कथन, ९८ शिवका सहस्रनाम सुन कर निज नेत्रकमलप्रदानपूर्वक पूजा द्वारा विष्णुका सुदर्शनचक्रलाभ, ९९ देवीका शिववामाङ्गत्व और दक्ष-हिमालयसम्भवत्व-कथनप्रसङ्ग, १०० दक्षयज्ञध्वंस, १०१ पार्वतीकी तपस्या, मदनभस्म, १०२ देवीका शङ्करप्रसादलाभ, १०३ शिवविवाह और पुत्रउत्पादन, १०४ गणेशकी सृष्टिके लिये सब देवताओंका शिवस्तव, १०५ गणेशकी उत्पत्ति, १०६ शिवके नृत्यारम्भ-प्रसङ्गमें कालीका उद्भव, १०७ भक्त उपमन्युके प्रति शिवका प्रसाद, १०८ उपमन्युके निकट श्रीकृष्णका शैवदीक्षा-ग्रहण।

उपरिभागमें—१ मार्कण्डेयाम्बरीषसंवादमें कौशिक-वृत्तान्तकथन, २ विष्णुमाहात्म्यकीर्त्तन, ३ नारदका गीतवाद्यलाभ, ४ विष्णुभक्तलक्षण और उसका माहात्म्यवर्णन, ५ अम्बरीषचरित, ६ अलक्ष्मी समुत्पत्त्यादिकथन, ७ अलक्ष्मीनिराकरण, लक्ष्मीप्राप्तिका उपायकथन, ८ धौन्धुमूकचरित, ९ पशुनिरूपण, पाशकथन, शिवको पशुपतिनाम-निरुक्ति, १० शिवके सामने सर्वसृष्टिकथन, ११ शिवका विभूतिकथन, लिङ्गपूजामाहात्म्य, १२ अष्टमूर्त्तिकथन, १३ अष्टमूर्त्तिकी पृथक् पृथक् संज्ञा, स्त्री-पुत्रकथन, १४ शिवका पञ्चब्रह्मरूपवर्णन, १५ शिवके रूपनिरूपण ऋषियोंका मत, १६ शिवका नानाविध नामरूपकीर्त्तन, १७ सगुणरुद्रविग्रहमें विश्वका उत्पत्तिकथन, १८ ब्रह्मादिकृत शिवका स्तव, १९ मण्डलमें शिवपूजाविधि, २० मण्डलपूजा-अधिकारियोंका शिवदीक्षाविधिकथन, २१

शिवपूजानियमादि कथन, २२ सौरस्नानादि निरूपण, २३ मानसशिवपूजा, २४ शिवपूजाकी विशेष उक्ति, २५ शिवकथित अग्निकार्यकथन, २६ अघोरपूजाकथन, २७ जयाभिषेककथन, २८ तुलादानकथन, २९ हिरण्यगर्भविधि, ३० तिलपर्वत-दानविधि, ३१ स्वल्पतिलपर्वत-दानविधि, ३२ सुवर्णमेदिनी-दानविधि, ३३ कल्पपादप-दानविधि, ३४ गणेशदानविधि, ३५ हेमधेनुदानविधि, ३६ लक्ष्मीदानविधि, ३७ तिलधेनुदानविधि, ३८ गोसहस्रप्रदानविधि, ३९ हिरण्याश्वदानविधि, ४० कन्यादानकथन, ४१ हिरण्यवृषदानविधि, ४२ गजदानविधि, ४३ अष्टलोकपालदानविधि, ४४ श्रेष्ठदानकथन, ४५ जीवश्राद्धकथन, ४६ ऋषियोंका प्रतिष्ठाविषयक प्रश्न, ४७ लिङ्गस्थापन, ४८ सूर्यादि देवतास्थापनविधि, ४९ अघोरेशप्रतिष्ठाकथन, ५० शत्रुनिग्रहप्रकारकथन, ५१ वज्रवाहनिका विद्याकथन, ५२ तद्विनियोगप्रकार, ५३ मृत्युञ्जयविधिकथन, ५४ त्रियम्बकमन्त्र द्वारा शिवपूजाकथन, ५५ योगकथन, लिङ्गपुराणपाठ, श्रवण और श्रवणफलकथन ।

अब प्रश्न यह है, कि उक्त लिङ्गको प्रकृत-पुराणके मध्य गिन सकते हैं या नहीं ? मत्स्यपुराणके मतसे—

"यत्राग्निलिङ्गमध्यस्थः प्राह देवो महेश्वरः ।
धर्मार्थकाममोक्षार्थमाग्नेयमधिकृत्य च ॥
कल्पान्तं लैङ्गमित्युक्तं पुराणं ब्रह्मणा स्वयम् ।
तदेकादशसाहस्रं फाल्गुन्यां यः प्रयच्छति ॥"

( ५३।३७ )

जिस ग्रन्थमें देव महेश्वरने अग्निलिङ्गमध्यस्थ हो कर अग्निकल्पान्तमें धर्म, अर्थ, काम और मोक्षार्थकथा प्रकाशित की थी, एकादशसहस्रयुक्त वही पुराण ब्रह्माकर्तृक लिङ्ग नामसे वर्णित हुआ है ।

फिर नारदपुराणमें लैङ्गपुराणकी अनुक्रमणिका इस प्रकार मिलती है—

"शृणु पुत्र प्रवक्ष्यामि पुराणं लिङ्गसंज्ञितम् ।
पठतां शृण्वताञ्चैव भक्तिमुक्तिप्रदायकम् ॥
यच्च लिङ्गाभिधं तिष्ठन् वह्निलिङ्गे हरोऽभ्यधात् ।
मह्यं धर्मादिसिध्यर्न्तं अग्निकल्पकथाश्रयम् ॥
तदेव व्यासदेवेन भागद्वयसमाचितम् ।
पुराणंलिङ्गमुदितं वह्न्याख्यान विचित्रितम् ॥
तदेकादशसाहस्रं हरमाहात्म्यसूचकम् ।
परं सर्वपुराणानां सारभूतं जगत्त्रये ॥
पुराणोपक्रमे प्रश्नस्सृष्टिः संक्षेपतः पुरा ।
योगाख्यानं ततः प्रोक्तं कल्पाख्यानं ततः परम् ॥
लिङ्गोद्भवस्तदर्चा च कीर्त्तिता हि ततःपरम् ।
सनत्कुमारशैलादिसंवादश्चाथ पावनः ॥
ततो दधीचिचरितं युगधर्मनिरूपणम् ।
ततो भुवनकोषाख्यो सूर्यसोमान्वयस्ततः ॥
ततश्च विस्तरात् सर्गस्त्रिपुराख्यानकं तथा ।
लिङ्गप्रतिष्ठा च ततः पशुपाशविमोक्षणम् ॥
शिवव्रतानि च तथा सदाचारनिरूपणम् ।
प्रायश्चित्तान्यरिष्टानि काशीश्रीशैलवर्णनम् ॥
अन्धकाख्यानकं पश्चाद्वाराहचरितं पुनः ।
नृसिंहचरितं पश्चाज्जलन्धरवधस्ततः ॥
शैवं सहस्रनामाथ दक्षयज्ञविनाशनम् ।
कामस्य दहनं पश्चात् गिरिजायाः करग्रहः ॥
ततो विनायकाख्यानं नृत्याख्यानं शिवस्य च ।
उपमन्युकथा चापि पूर्वभाग इतीरितः ॥
विष्णुमाहात्म्यकथनमम्बरीषकथा ततः ।
सनत्कुमारनन्दीशसंवादश्च पुनर्मुने ॥
शिवमाहात्म्यसंयुक्तस्नानयागादिकं ततः ।
सूर्यपूजाविधिश्चैव शिवपूजा च मुक्तिदा ॥
दानानि बहुधोक्तानि श्राद्धप्रकरणन्ततः ।
प्रतिष्ठा तत्र गदिता ततोऽघोरस्य कीर्त्तनम् ॥
व्रजेश्वरी महाविद्या गायत्रीमहिमा ततः ।
त्र्यम्बकस्य च माहात्म्यं पुराणश्रवणस्य च ॥
एतस्योपरिभागस्ते लैङ्गस्य कथितो मया ।
व्यासेन हि निबद्धस्य रुद्रमाहात्म्यसूचिनः ॥"

( हे पुत्र ! सुनो, अब लिङ्गपुराण कहता हूं। भगवान् हरने वह्निलिङ्गमध्यस्थ रह कर मुझसे धर्मादि सिद्धिके निमित्त जो अग्निकल्पकथाश्रय लिङ्गपुराण कहा था, व्यासदेवने उसीको दो भागोंमें विभक्त किया है। यह लिङ्गपुराण अग्निके आख्यानसे चित्रित हुआ है। यह हरमाहात्म्यसूचक एकादश सहस्र श्लोकोंमें परिपूर्ण है और तीनों जगत्‌में सब पुराणोंका साररूप है। इसमें प्रथमतः पुराणोपक्रम प्रश्न और संक्षेपमें सृष्टि-वर्णन है। इसके पूर्वभागमें योगाख्यान, कल्पाख्यान, लिङ्गोत्पत्ति और उसकी अर्चना, सनत्कुमार और शैलादिका पवित्र संवाद, दधीचि-चरित, युगधर्म-निरूपण, भुवनकोषाख्यान, सूर्य और सोमवंश, विस्तृतरूपमें सृष्टि, त्रिपुरा-

ख्यान, लिङ्गप्रतिष्ठा, पशुपाशविमोक्षण, समुदयशिवव्रत, सदाचारनिरूपण, सर्वविधप्रायश्चित्त और अरिष्ट, काशी तथा श्रीशैलवर्णन, अन्धकाख्यान, वाराहचरित, नृसिंह-चरित, जलन्धरवध, शिवसहस्रनाम, दक्षयज्ञविनाश, मदनमोहन, गिरिजाका पाणिग्रहण, विनायकाख्यान, शिवका नृत्याख्यान और उपमन्युकथा, आदिका वर्णन है।

हे मुने! इसके उत्तरभागमें ये सब विषय वर्णित हैं—विष्णुमाहात्म्य, अम्बरीषकथा, सनत्कुमार और नन्दीश-संवाद, शिवमाहात्म्यसंयुक्त स्नानयागादि, सूर्य-पूजाविधि, मुक्तिदायिनी शिवपूजा, बहु प्रकार दान, श्राद्ध-प्रकरण, प्रतिष्ठा, अघोरकीर्त्तन, वज्रेश्वरी महाविद्या और गायत्रीकी महिमा, त्र्यम्बकमाहात्म्य और पुराण-श्रवणमाहात्म्य।)

फिर शैवपुराणके उत्तरखण्डमें लिखा है—

"लिङ्गस्य चरितोक्तत्वात् पुराणं लिङ्गमुच्यते।"

लिङ्गका चरित वर्णित रहनेके कारण लिङ्गपुराण नाम पड़ा है। विभिन्न पुराणोंसे लिङ्गपुराणके जो लक्षण उद्धृत हुए हैं, प्रचलित लिङ्गपुराणमें उनका अभाव नहीं है।

प्रचलित लिङ्गपुराणमें ही लिखा है,—

"ईशानकल्पवृत्तान्तमधिकृत्य महात्मना।
ब्रह्मणा कल्पितं पूर्वं पुराणं लैङ्गमुत्तमम्॥" (२।१)

ईशानकल्पवृत्तान्तप्रसङ्गमें पूर्वकालमें महात्मा ब्रह्मा-कर्तृक जो पुराण कल्पित हुआ था, उसका नाम लैङ्ग है। किन्तु पहले ही कहा जा चुका है, कि मात्स्य और नारदीय-के मतसे अग्निकल्पप्रसङ्गमें लैङ्गपुराण और ईशानकल्प-प्रसङ्गमें अग्निपुराण वर्णित हुआ है। (मत्स्यपु० ५३ अ०) इस हिसाबसे ईशानकल्पाश्रयी लैङ्ग और अग्निकल्पाश्रयी लैङ्ग एक है वा नहीं? अधिक सम्भव है, कि बौद्धप्रभावके खर्व और ब्रह्मण्य प्रभावके अभ्युदयके साथ जब पुराणोंका पुनः संस्कार होता था, उसी समय आग्नेयपुराणोक्त ईशानकल्पकी कथाओंका लैङ्गपुराणमें समावेश हुआ और अग्निकल्पके प्रसङ्गको, सम्भवतः आग्नेयपुराणके विषयीभूत समझकर पौराणिकोंने लैङ्गके मध्य अग्निकल्पकी कथाका स्पष्ट उल्लेख नहीं किया। किन्तु लिङ्गपुराणकी प्रतिपाद्य और सभी कथाएं, यहां तक कि अग्निमय लिङ्गकी कथा भी विवृत हुई हैं। जो कुछ हो, इस लैङ्गके मध्य आदि लिङ्गपुराणकी अधिकांश कथाएं हैं। परन्तु परवर्तीकालमें कट्टर शैवोंके हाथमें पड़ जानेसे बीच बीचमें शिवकी और विष्णुकी निन्दाकी कथा भी निवेशित हुई हैं। आदिपुराण किसीविशेष सम्प्रदायकी वस्तु होने पर भी उसमें सम्प्र-दाय वा देवताविशेषकी निन्दाकी कथा थी, ऐसा प्रतीत नहीं होता। सम्प्रदायकी द्वेषाद्वेषीसे पुराणके मध्य ऐसी विद्वेषसूचक श्लोकावली बहुत पीछे प्रविष्ट हुई है। इस हिसाबसे सामान्य प्रक्षिप्त श्लोकोंको अलग कर देनेसे इस लिङ्गपुराणको एक अति प्राचीन पुराण मान सकते हैं।

अरुणाचलमाहात्म्य, गौरीकल्यान, पञ्चाक्षरमाहात्म्य, रामसहस्रनाम, रुद्राक्षमाहात्म्य और सरस्वतीस्तोत्र इत्यादि नामधेय कुछ छोटे छोटे ग्रन्थ लिङ्गपुराणके अन्तर्गत माने गये हैं। पतद्भिन्न वाशिष्ठ-लैङ्ग-नामधेय एक उपपुराण भी मिलता है। हलायुधके ब्राह्मण-सर्वस्वमें वृहल्लिङ्ग-पुराणसे वचन उद्धृत हुए हैं, पर अभी वह पुराण देखनेमें नहीं आता।

## (१२श वराहपुराण।

१ मङ्गलाचरण, सूतकृत प्रस्तावना, पृथिवीका प्रश्न, पृथिवीकृत परमेश्वरस्तुति, २ सूतोक्ति, वराहकर्तृक पुराण-लक्षण कथनपूर्वक सृष्टिकथा, आदिसर्ग, पृथिवीका प्रश्न, वराहकर्तृक विस्तृत रूपसे आदिसर्गवर्णन, वराह-कर्तृक रुद्र, सनत्कुमार और मरीचि प्रभृतिकी उत्पत्तिकथा, प्रियव्रतकथा और प्रियव्रत-नारदसंवाद, ३ नारदकर्तृक ब्रह्मपारकथन, ४ वराहकर्तृक दशा-वतारकथनपूर्वक नारायणका रूपवर्णन, अश्वशिराका उपाख्यान, ५ अश्वशिरा और कपिलका संवाद, रैभ्यउपा-ख्यान, यज्ञतनुस्तोत्र, ६ पुण्डरीकाक्ष-पारस्तोत्र और धर्म-व्याध उपाख्यान, ७ रैभ्य तथा सनत्कुमारसंवाद, रैभ्य-कर्तृक पितृदर्शन, रैभ्यकृत गदाधरस्तोत्र, ८ धर्मव्याध-का उपाख्यान, धर्मव्याधकृत पुरुषोत्तमाख्यस्तोत्र, ९ आदिकृत युगवृत्तान्त, १० विराटरूप दर्शन और सुप्रतीक उपाख्यान, ११ गौरमुख उपाख्यान, १२ दुर्जयकृत नारायण-का स्तोत्र, १३ गौरमुख-मार्कण्डेयसंवाद, श्राद्धकाल, पितृगीता, १४ श्राद्धभोजनयोग्य व्यक्तियोंके नाम, श्राद्धमें

वर्जनीयगणके नाम, श्राद्धानुष्ठान-पद्धति, गौरमुख-का पूर्व जन्मवृत्तान्त, गौरमुखकृत नारायणका स्तोत्र, १६ दुर्जयकृत स्वर्ग जय, १७ प्रजागणका चरित्र, १८ अग्निकी उत्पत्तिकथा, १९ तिथिमाहात्म्यकथा, २० अश्विनीकुमार-की जन्मकथा, द्वितीयाकृत्य, २१ गौरी-प्रादुर्भावकथा, दक्षयज्ञकथा, रुद्रसर्ग, २२ दक्षयज्ञविनाश, रुद्रस्तोत्र, रुद्र-प्रसाद, पार्वतीजन्मकथा, हरपार्वतीका विवाह, तृतीया-कृत्य, २३ गणेशजन्मकथा, गणेशके प्रति महादेवका शाप, गणेशका स्तोत्र, चतुर्थीकृत्य, २४ नागोत्पत्तिकथा, पञ्चमीकृत्य, २५ कार्त्तिकेयकी उत्पत्तिकथा, देवगणकृत महादेवका स्तोत्र, २६ षष्ठीमाहात्म्य, आदित्योत्पत्तिकथा, सप्तमीकृत्य, २७ अन्धकासुरवधकथा, मातृगणोत्पत्ति-कथन, अष्टमीकृत्य, २८ कात्यायनीकी उत्पत्तिकथा, वेत्रा-सुरवृत्तान्त, महेश्वरकृत कात्यायनीका स्तोत्र, नवमीकृत्य, २९ दिगुत्पत्तिकथा, दशमीकृत्य, ३० कुवेरोत्पत्तिकथा, एकादशीकृत्य, ३१ नारायणकृत मनुरूपग्रहण, द्वादशीकृत्य, ३२ धर्मोत्पत्तिकथा, त्रयोदशीकृत्य, ३३ रुद्रकी उत्पत्ति-कथा, देवगणकृत रुद्रस्तोत्र, रुद्रपशुपतिकथा, चतुर्दशी-कार्य, ३४ पितृसम्भवकथा, अमावस्या-कार्य, ३५ चन्द्रके प्रति दक्षका शाप, पौर्णमासीकृत्य, ३६ मणिजनृपति-गणका वृत्तान्त, प्रजापालकृत गोविन्दका स्तोत्र, विष्णु-का आराधनाप्रकार, ३७ आरुणिकवृत्तान्त, ३८ सत्यतपो-नाम व्याधका वृत्तान्त, ३९ पृथिवीकृत व्रतोपाख्यान, ४० पौषशुक्ल दशमीव्रतकथा, ४१ माघशुक्लद्वादशीव्रतकथा, ४२ फाल्गुनशुक्ल एकादशीव्रतकथा, ४३ चैत्रशुक्लद्वादशी-व्रतकथा, ४४ वैशाखशुक्लद्वादशीकृत्य जामदग्न्यव्रतकथा, ४५ ज्यैष्ठमासीय रामद्वादशीव्रतकथा, ४६ आषाढ़मासीय कृष्णद्वादशीव्रतकथा, ४७ श्रावणमासीय बुद्धद्वादशीव्रत कथा, ४८ भाद्रमासीय कल्किद्वादशीव्रतकथा, ४९ आश्विनमासीय पद्मनाभद्वादशीव्रतकथा, ५० कार्त्तिक-द्वादशीव्रतकथा, ५१ अगस्त्यगीतारम्भ, उत्तम भर्त्तृलाभ-व्रतकथा, शुभव्रतकथा, वत्सप्रीनृपकृत नारायणका स्तोत्र, ५६ धन्यव्रतकथा, ५७ कान्तिव्रतकथा, ५९ विघ्न-हरव्रतकथा, ६० शान्तिव्रतकथा, ६१ कामव्रतकथा, ६२ आरोग्यव्रतकथा, ६३ पुत्रप्राप्तिव्रतकथा, ६४ शौर्यव्रतकथा, ६५ सार्वभौमव्रतकथा, ६६ नारद और विष्णुसंवाद, ६७ अहोरात्र चन्द्रसूर्यादिकी रहस्यकथा, ६८ युगभेदसे धर्मभेदकथा, गम्यागम्यानिरूपणकथा, अगम्यागमनके लिये प्रायश्चित्तविधि, ६९ अगस्त्यशरीरवृत्तान्त, ७० अगस्त्यका अवदान, ७२ त्रिदेवाभेदप्रसङ्गमें रुद्रोपदेश, गौतम, मारीच और शाण्डिल्य प्रभृतिका संवाद, काल-भेदसे ब्रह्मादि तीन देवताओंका प्राधान्यनिरूपण, ७३ रुद्रकर्तृक नारायणका माहात्म्यकीर्त्तन, रुद्रकर्तृक नारा-यणका स्तोत्र, ७४ भूमिप्रमाणादिकथन, जम्बूद्वीपप्रमा-णादिकथा, ७५-७६ अमरावतीवर्णन, सुरोचनी-प्रमुख स्थानवर्णन, ७७ मेरुमूलवर्णन, ७८ चैत्ररथादि शैलचतु-ष्टयकी वर्णना, ७९ पर्वतान्त पर देवताओंका अवकाश-वर्णन, निषधाचलपश्चिमवर्त्ती पर्वतादिकी वर्णना, भारतवर्षवर्णना, शाकद्वीपवर्णना, कुशद्वीपवर्णना, क्रौञ्चद्वीपवर्णना, शाल्मल प्रभृति द्वीपकी वर्णना, ब्रह्मादि तीन देवताओंका परापरत्वविवेक, अन्धकासुरकथा, ९१ वैष्णवोंकी उत्पत्तिकथा, ब्रह्मकृत शक्तिका स्तोत्र, ९२ वैष्णवीचरित, ९३ वैष्णवी ग्रहणके लिये महिषासुरके निज मन्त्रियोंकी अभिमन्त्रणा, वैष्णवी ग्रहणके लिये महिषा-सुरका मेरुपर्वतकी ओर प्रस्थानवर्णन, वैष्णवी और महिषासुरके समक्ष दूतका संवाद, ९४ महिषासुरवध-वृत्तान्त, देवगणकृत वैष्णवीस्तोत्र, ९५ रौद्रीचरित, रुरु दैत्यका उपाख्यान, ९६ रुरुदैत्यवध, रुद्रकृत कालरात्रि-स्तोत्र, चामुण्डाभेदकथन, ९७ रुद्रका कपालित्व, रुद्रकृत-कापालिकव्रतका अनुष्ठान, रुद्रका कपालमोचन, कपालव्रत का फलवर्णन, ९८ सत्यतपाकी सिद्धि, ९९ चैत्रासुरकथा, पञ्चपातकनाशका उपायकथन, विशेष प्रकारसे विष्णु-पूजाका वर्णन, वराहपुराण श्रवणका फल, तिलधेनुदान-का फल, १०० जलधेनुदानका फल, १०१ रसधेनुदान-का फल, १०२ गुड़धेनुदानका फल, १०३ शर्कराधेनुदान-फल, १०४ मधुधेनुदानफल, १०५ क्षीरधेनुदानफल, १०६ दधिधेनुदानफल, १०७ नवनीतधेनुदानफल, १०८ लवण-धेनुदानफल, १०९ कार्पासधेनुदानका फल, ११० धान्य-धेनुदानका फल, १११ कपिलाधेनुदानका फल, ११२ उभय-मुखीधेनुदानका फल, वराहपुराणका प्रचारक्रम, पुराण-समष्टिकी नामसंख्या, ११३ पृथिवी और सनत्कुमारका संवाद, ११४ पृथिवीके प्रति नारायणका प्रसाद, ११५-

११८ नारायण और पृथिवीका संवाद, ११९ विष्णुका आराधनाप्रकारवर्णन, सुखदुःखभेदकथा, बाईस प्रकारके अपराधको कथा, भक्तस्वरूपकथा, अपराधभञ्जन-प्रायश्चित्त, प्रापण-निर्वाण-विधान, १२० त्रिसन्ध्यविष्णु-पासनाविधि, १२१ पुनर्जन्मवारणकर्मविधि, १२२ सनातनधर्मस्वरूपकथन, गर्भोत्पत्तिवारणकर्मविधि, तिर्यग्योनिपतनवारणकर्मविधि, कोकामुखक्षेत्रप्रशंसा, १२३-१२४ गन्धपुष्पविशेषमें दानमाहात्म्य, ऋतूपकरणदानका फल, १२५ मायास्वरूपकथन, १२६ कुब्जाम्रकमाहात्म्य, १२७ 'सारमोक्षकृत'कथन, १२८-१२९ क्षत्रियगणकी दीक्षाविधि, वैश्यगणको दीक्षाविधि, शूद्रगणको दीक्षाविधि, दीक्षितगणकी कर्त्तव्यविधि, दीक्षितगणकी विष्णुपूजाविधि, १३०-१३६ अपराधप्रायश्चित्तविधि, दन्तकाष्ठभक्षणके लिये प्रायश्चित्तविधि, मृतस्पर्शके कारण प्रायश्चित्तविधि, विष्ठात्यागके लिये प्रायश्चित्तविधि, दुष्कर्म करनेके कारण प्रायश्चित्त, आलपादाद्य भक्षणके कारण प्रायश्चित्तविधि, १३७ प्रायश्चित्तकर्मका सूत्र, १३८ सौकरक्षेत्रका माहात्म्यवर्णन, गृध्र और श्रृगालीका इतिहास, वैवस्वततीर्थका माहात्म्यवर्णन, खञ्जरीट उपाख्यान, सौकरकृत कर्मफलकथन, गोमयलेपनादिफलकथन, चाण्डाल-ब्रह्मराक्षस-संवाद, १४० कोकामुखका श्रेष्ठत्वनिरूपण, १४१ बदरिकाश्रमका माहात्म्य, १४२ रजस्वलाकर्त्तव्य गुह्यकर्मका आख्यान,१४३ मथुराक्षेत्रमाहात्म्यवर्णन, १४४ शालग्रामका माहात्म्यवर्णन, १४५ शालङ्कायनक उपाख्यान, १४६ रुरुका उपाख्यान और रुरुक्षेत्रका माहात्म्यवर्णन, १४७ हृषीकेशमाहात्म्यवर्णन, गोनिष्क्रमणमाहात्म्यवर्णन, १४८ स्तुतस्वामीतीर्थका माहात्म्यवर्णन, १४९ द्वारवतीमाहात्म्यवर्णन, १५० सानन्दूरमाहात्म्यवर्णन, १५२ लोहार्गलमाहात्म्यवर्णन, पञ्चसरःक्षेत्रमाहात्म्यवर्णन, १५३-१५४ मथुरामण्डलमाहात्म्यवर्णन, १५५ मथुरामण्डलमें अक्रूरतीर्थका माहात्म्यवर्णन, १५६ मथुरामण्डलमें वत्सक्रीड़नतीर्थका माहात्म्यवर्णन, १५७ मथुरामण्डलमें मलयार्जुनतीर्थमाहात्म्यवर्णन, १५८ मथुरापरिक्रमण-फल, १५९ विश्रान्तितीर्थका माहात्म्यफल, १६० देववन-प्रभाववर्णन, १६२ चक्रतीर्थका माहात्म्यवर्णन, १६३ वैकुण्ठादितीर्थमाहात्म्य, कपिलचरित, १६४ गोवर्द्धनमाहात्म्यवर्णन, १६५ मथुरामण्डलमें कूपमाहात्म्यवर्णन, १६६ असिकुण्डमाहात्म्यवर्णन, १६७ विश्रान्तिक्षेत्र, १६८ क्षेत्रपालगण, १६९ अर्द्धचन्द्रक्षेत्र, १७० मथुरामण्डलमें गोकर्णमाहात्म्यवर्णन, शुकेश्वरमाहात्म्यवर्णन, महानसप्रेतसंवाद, १७१ सरस्वती-यमुनासङ्गमपर विष्णुपूजाकी फलकथा, कृष्णगङ्गाका माहात्म्यवर्णन, पाञ्चाल ब्राह्मणोंका इतिहासवर्णन, शाम्बका उपाख्यान, १७८ रामतीर्थमें द्वादशीव्रतमाहात्म्यफल, १७९ प्रायश्चित्तनिरूपणविधि, १८० सेतिहास ध्रुवतीर्थका माहात्म्यवर्णन, १८१ काष्ठप्रतिमास्थापनविधि, १८२ शैलप्रतिमास्थापनविधि, १८३ मृण्मयप्रतिमास्थापनविधि, १८४ ताम्रप्रतिमास्थापनविधि, १८५ कांस्यप्रतिमास्थापनविधि, १८७-१९० रजतप्रतिमास्थापनविधि, श्राद्धका उत्पत्तिवर्णन, अशौचनिरूपणविधि, मेधातीथिपितृसंवाद, पिण्डसङ्कल्पप्रकार, १९१ मधुपर्कनिरूपणविधि, मधुपर्कदानप्रकारकथन, १९३-१९६ यमालयादिस्वरूपकथन, नाचिकेतका यमालयसे प्रत्यागमनवृत्तान्त, १९७ यमनगरका प्रमाणादिकथन, १९८ यमकी सभावर्णना, १९९ पापियोंकी गतिवर्णना, २०० नरकवर्णना, २०१ यमदूतोंकी स्वरूपवर्णना, २०२ चित्रगुप्तकी प्रभाववर्णना, २०३ चित्रगुप्तकर्तृक प्रायश्चित्तनिर्देश, २०४ चित्रगुप्तकर्तृक दूतप्रेरणवृत्तान्त, यम और चित्रगुप्तका संवाद, २०५-२०६ चित्रगुप्तकर्तृक शुभाशुभ कर्मका फलनिर्देश, २०७ नारदसन्दिष्ट-पुरुषविलोभनगुण, २०८ पतिव्रतोपाख्यान, २०९ यमनारदसंवाद, २१० भास्करकर्तृक धर्मउपदेश, २११-२१२ प्रबोधिनीमाहात्म्यकथन, २१३ गोकर्णेश्वरमाहात्म्यवर्णन, २१४ नन्दिकेश्वर-वरप्रदान, २१५ जलेश्वरका माहात्म्य, २१६ शृङ्गेश्वरका माहात्म्यवर्णन, २१७ फलश्रुतिवर्णन, २१८ विषयानुक्रमणी।

ऊपरमें जिस वराहपुराणकी सूची दी गई है, अभी वही प्रचलित और मुद्रित देखी जाती है। यह गौड़सम्मत वराह है। अलावा इसके दाक्षिणात्यमें एक और वराह पाया जाता है। एक विषयक होने पर भी गौड़ीय रामायण और दाक्षिणात्य रामायणमें जिस प्रकार बहुपाठान्तर और अध्यायान्तर देखा जाता है उक्त दो वराहमें भी उसी प्रकार बहुपाठान्तर देखे जाते हैं।

एकविषयकवर्णनामें अनेक जगह ऐसे भिन्नरूपके श्लोक मिलते हैं, कि जिन्हें देखनेसे मालूम होता है, कि वे भिन्न श्रेणीके ग्रन्थ हैं और भिन्न हाथके लिखे हुए हैं। वार्लिन-के राजपुस्तकालयकी तालिकामें भी इस पुस्तकका नाम आया है। दोनों ही पुस्तकमें अध्यायसंख्या और पाठका मेल नहीं होने पर भी एक ही विषयकी आलोचना है।

अब यह प्रश्न होता है, कि उपरोक्त विवरणमूलक वराहको आदि-वराह-पुराणके मध्य गण्य कर सकते हैं वा नहीं? पुराणका संस्कार होनेके बाद नारदपुराणमें वराहकी अनुक्रमणिका इस प्रकार दी गई है—

"शृणु वत्स प्रवक्ष्यामि वराहं वै पुराणकम्।
भागद्वययुतं शश्वद्विष्णुमाहात्म्यसूचकम्॥
मानवस्य तु कल्पस्य प्रसङ्गं मत्कृतं पुरा।
निबबन्ध पुराणेऽस्मिंश्चतुर्विंशसहस्रके॥
व्यासो हि विदुषां श्रेष्ठः साक्षान्नारायणो भुवि।
तत्रादौ शुभसंवादः स्मृतो भूमिवराहयोः॥
अथादिकृतवृत्तान्ते रैभ्यस्य चरितं ततः।
दुर्जयाय च तत्पश्चाच्छ्राद्धकल्प उदीरितः॥
महातपस आख्यानं गौर्य्युत्पत्तिस्ततः परम्।
विनायकस्य नागानां सेनान्यादित्ययोरपि॥
गणानाञ्च तथा देव्या धनदस्य वृषस्य च।
आख्यानं सत्यतपसो व्रताख्यानसमन्वितम्॥
अगस्त्यङ्गिरा तत् पश्चाद्रुद्रगीता प्रकीर्त्तिता।
महिषासुरविध्वंसे माहात्म्यञ्च त्रिशक्तिजम्॥
पर्वाध्यायस्ततः श्वेतोपाख्यानं गोप्रदानिकम्।
इत्यादिकृतवृत्तान्तं प्रथमोद्देशनामकम्॥
भगवद्धर्मके पश्चात् व्रततीर्थकथानकम्।
द्वात्रिंशदपराधानां प्रायश्चित्तं शरीरकम्॥
तीर्थानाञ्चापि सर्वेषां माहात्म्यं पृथगीरितम्।
मथुरायां विशेषेण श्राद्धादीनां विधिस्ततः॥
वर्णनं यमलोकस्य ऋषिपुत्रप्रसङ्गतः।
विपाकः कर्मणाञ्चैव विष्णुव्रतनिरूपणम्॥
गोकर्णस्य च माहात्म्यं कीर्त्तितं पापनाशनम्।
इत्येष पूर्वभागोऽस्य पुराणस्य निरूपितः॥
उत्तरे प्रविभागे तु पुलस्त्यकुरुराजयोः।
संवादे सर्वतीर्थानां माहात्म्यं विस्तरात् पृथक्॥
अशेषधर्माश्चाख्याताः पौष्करं पुण्यपर्व च।
इत्येवं तव वाराहं प्रोक्तं पापविनाशनम्॥"

( हे वत्स! सुनो, वराहपुराण कहता हूं। यह पुराण दो भागोंमें विभक्त है और सर्वदा विष्णुमाहात्म्यसूचक है। मानवकल्पका जो कुछ प्रसङ्ग पहले मुझसे वर्णित हुए हैं. साक्षात् नारायणस्वरूप विद्याप्रवर व्यासने उन्हें इस चौवीस हजार श्लोकपूर्ण पुराणमें ग्रथित किये हैं। इसके आरम्भमें ही भूमि और वराहका शुभसंवाद. आदि वृत्तान्तमें रैभ्यचरित, श्राद्धकल्प, महातपाका आख्यान. गौरीकी उत्पत्ति, विनायक, नागगण. सेनानी (कार्त्तिकेय) आदित्य, गणसमुदाय, देवी. धनद और वृषका आख्यान, सत्यतपाका व्रत, अगस्त्यगीता, रुद्रगीता, महिषासुर-ध्वंसमाहात्म्य, पर्वाध्याय. श्वेतोपाख्यान इत्यादि वृत्तान्त और पीछे भगवद्धर्ममें व्रततीर्थकथा. द्वात्रिंशत् अपराधका शारीरिक प्रायश्चित्तसमुदाय, तीर्थका पृथक् पृथक् माहात्म्य, मथुरामें विशेषरूपसे श्राद्धादिकी विधि, ऋषि-पुत्रप्रसङ्गमें यमलोकवर्णन, कर्मविपाक, विष्णुव्रतनिरूपण और गोकर्णमाहात्म्य, ये सब वृत्तान्त इसके पूर्व-भागमें निरूपित हुए हैं।

उत्तरभागमें पुलस्त्य और कुरुराजके संवादमें विस्तृतरूपसे सर्वतीर्थका पृथक् पृथक् माहात्म्य, अशेष धर्माख्यान और पौष्कर नामक पुण्यपर्व वर्णित हैं।)

मत्स्यपुराणके मतसे—

"महावराहस्य पुनर्माहात्म्यमधिकृत्य च।
विष्णुनाभिहितं क्षौण्यै तद्वाराहमिहोच्यते॥
मानवस्य प्रसङ्गेन कल्पस्य मुनिसत्तमाः।
चतुर्विंशत्सहस्राणि तत् पुराणमिहोच्यते॥".

जिस ग्रन्थके मानवकल्प-प्रसङ्गमें विष्णुकर्तृक पृथिवी-के सामने महावराहका माहात्म्य विवृत हुआ है, वही २४००० श्लोकयुक्त पुराण 'वाराह' नामसे प्रसिद्ध है।

नारदीयके लक्षणोंके साथ प्रचलित वाराहका बहुत कुछ सादृश्य रहने पर भी मानवकल्पप्रसङ्गमें महावराह-माहात्म्य वर्णित नहीं है, अथवा अभी जिस प्रकार वाराहमें बहुसंख्यक व्रतादिका उल्लेख है, प्राचीन वराह-में अथवा नारदीयपुराणके सङ्कलनकालमें जो वराह प्रचलित था, उसमें वे सब विषय थे वा नहीं, सन्देह है। आज कलका वराह भविष्योत्तरके जैसा नाना पुराणों-से सङ्कलित है, यह वराहपुराण पढ़नेसे ही मालूम होता है, यथा—मथुरामाहात्म्यमें—

"शाम्बप्रख्याततीर्थे तु तत्रैवान्तरधीयत् ।
शाम्बस्तु सह सूर्येण रथस्थेन दिवानिशम् ॥" (५०)
रविं पप्रच्छ धर्मात्मा पुराणं सूर्यभाषितम् ।
भविष्यपुराणमिति ख्यातं कृत्वा पुनर्नवम् ॥"

( वराह० १७७ अ० )

इस पुराणमें बुद्धद्वादशीका प्रसङ्ग है। इससे भी बोध होता है, कि बुद्धदेव हिन्दुसमाजमें अवतारके बाद वराहने वर्त्तमान-रूप धारण किया है। यह वराहपुराण एशियाटिक सोसाइटीसे मुद्रित हुआ है। इसकी श्लोकसंख्या प्रायः १०५०० है। किन्तु नारदपुराणकी वराहानुक्रमणिका पढ़नेसे यह मुद्रित वराह भी असम्पूर्णके जैसा प्रतीत होता है। इसके अनुसार केवल पूर्वभाग मुद्रित हुआ है। उत्तरभागके पुलस्त्य-कुरुराज-संवादमें सभी तीर्थोंका विस्तृतभावसे पृथक् पृथक् माहात्म्य, नानाविध धर्माख्यान और पौष्करपर्व इत्यादि मुद्रित पुराणमें नहीं हैं।

सुप्रसिद्ध हेमाद्रिने १३वीं शताब्दीमें चतुर्वर्गचिन्तामणिके मध्य वराहोक्त बुद्धद्वादशीका उल्लेख और १२वीं शताब्दीमें गौड़ाधिप वल्लालसेनने दानसागरमें इस वराहसे श्लोक उद्धृत किये हैं। इस हिसाबसे भी इस वराहको १०वीं वा ११वीं शताब्दीका ग्रन्थ स्वीकार करनेमें कोई उत्पत्ति नहीं रहती।

चातुर्मास्यमाहात्म्य, त्र्यम्बकमाहात्म्य, भगवद्गीतामाहात्म्य, मृत्तिकाशौचविधान, विमानमाहात्म्य, वेङ्कटगिरिमाहात्म्य, व्यतिपातमाहात्म्य और श्रीमुष्णमाहात्म्य ये सब छोटे छोटे ग्रन्थ वराहपुराणके अन्तर्गत माने गये हैं।

## १३श स्कन्द-पुराण।

अभी स्कन्दपुराण नामका कोई एक स्वतन्त्र ग्रन्थ नहीं मिलता। नाना संहिता, नाना खण्ड और बहुसंख्यक माहात्म्य जो प्रचलित हैं वे इसी स्कन्दपुराणके अन्तर्गत माने गये हैं। यही सब संहिता, खण्ड और माहात्म्य ले कर यह प्रचलित स्कन्दपुराण शेष हुआ है। किन्तु उन सब खण्डादिमेंसे कौन खण्ड पहले और कौन खण्ड पीछे होगा तथा कौन माहात्म्य किस खण्ड वा संहिताके अन्तर्गत है, यह सहजमें स्थिर नहीं किया जा सकता। सुतरां स्कन्दपुराणकी विषयानुक्रमणिका देनेके पहले उन सब खण्डादिका पारम्पर्य-निर्णय करना आवश्यक है।

स्कन्दपुराणीय शङ्करसंहिताके हालास्यमाहात्म्यमें लिखा है—

"स्कान्दमद्यापि वक्ष्यामि पुराणं श्रुतिसारजम् ॥६२
षड्विधं संहिताभेदैः पञ्चाशत्खण्डमण्डितम् ।
आद्या सनत्कुमारोक्ता द्वितीया सूतसंहिता ॥ ६३
तृतीया शाङ्करी प्रोक्ता चतुर्थी वैष्णवी तथा ।
पञ्चमी संहिता ब्राह्मी षष्ठी सा सौरसंहिता ॥"

( १।६४ )

वेदके सारसे सङ्कलित स्कन्दपुराण ६ संहिताओं और ५० खण्डोंमें विभक्त है। इसकी आदि संहिताका नाम सनत्कुमार, द्वितीयका सूतसंहिता, तृतीयका शङ्करसंहिता, चतुर्थका वैष्णवसंहिता, पञ्चमका ब्रह्मसंहिता और षष्ठसंहिताका नाम सौरसंहिता है।

सूतसंहितामें भी उक्त छः संहिताओंका उल्लेख है तथा प्रत्येक संहिताकी ग्रन्थसंख्या भी इस प्रकार निर्दिष्ट हुई है,—

ग्रन्थतश्चैव षट्त्रिंशत् सहस्रेणोपलक्षिता ।
आद्या तु संहिता विप्रा ! द्वितीया षट् सहस्रिका ॥
तृतीया ग्रन्थतस्त्रिंशत्सहस्रेणोपलक्षिता ।
तृतीया संहिता पञ्चसहस्रेणाभिनिर्मिता ॥
ततोऽन्या त्रिसहस्रेण ग्रन्थेनैव विनिर्मिता ।
अन्या सहस्रतः सृष्टा ग्रन्थतः पण्डितोत्तमाः ॥"

( १।२२।२४ )

| | | |
|---|---|---|
| सनत्कुमार-संहिताकी ग्रन्थसंख्या | | ३६००० |
| सूतसंहिता | „ | ६००० |
| शङ्करसंहिता | „ | ३०००० |
| वैष्णवसंहिता | „ | ५००० |
| ब्राह्मसंहिता | „ | ३००० |
| सौरसंहिता | „ | १००० |

स्कन्दपुराणीय प्रचलित प्रभासखण्डके मतसे—

"पुरा कैलासशिखरे ब्रह्मादीनाञ्च सन्निधौ ।
स्कान्दं पुराणं कथितं पार्वत्यग्रे पिणाकिना ।
पार्वत्या षण्मुखस्याग्रे तेन नन्दीगणाय वै ।
नन्दिनात्रिकुमाराय तेन व्यासाय धीमते ॥
व्यासेन तु समाख्यातं भवद्भ्योऽहं प्रकीर्त्तये ॥"

( १ अ० )

उसके बादके अध्यायमें लिखा है—

"स्कान्दन्तु सप्तधा भिन्नं वेदव्यासेन धीमता ।
एकाशीतिसहस्राणि शतं चैकं च संख्यया ॥
तस्यादिमो विभागन्तु स्कन्दमाहात्म्यसंयुतः ।
माहेश्वरसमाख्यातो द्वितीयो वैष्णवस्य च ॥
तृतीयो ब्रह्मणः प्रोक्तः सृष्टिसंक्षेपसूचकः ।
काशीमाहात्म्यसंयुक्तश्चतुर्थः परिपठ्यते ।
रेवायां पञ्चमो भाग उज्जयिन्याः प्रकीर्त्तितः ॥
षष्ठः कल्पार्चनं विश्वं तापीमाहात्म्यसूचकः ।
सप्तमोऽथ विभागोऽयं स्मृतः प्रभासिको द्विजाः ।
सर्वे द्वादश साहस्रं विभागाः साधिकाः स्मृताः ॥"
(प्रभासख०)

पुराकालमें कैलासशिखर पर ब्रह्मादिके समक्ष पिणाकीने पार्वतीको स्कन्दपुराण कहा था। पीछे पार्वतीने षड़ानन कार्त्तिकेयको, कार्त्तिकेयने नन्दीको, नन्दीने अत्रिकुमारको, अत्रिकुमारने व्यासको और व्यासदेवने मुझे ( सूतको ) सुनाया।

यह स्कन्दपुराण वेदव्याससे सात भागोंमें विभक्त किया गया है। इसमें कुल ८११०० श्लोक हैं। इसके आदि भागका नाम स्कन्दमाहात्म्यसंयुत 'माहेश्वर' खण्ड, द्वितीयका 'वैष्णव' खण्ड, तृतीयका संक्षेपमें सृष्टिवर्णनासूचक 'ब्रह्म' खण्ड, चतुर्थका काशीमाहात्म्य युक्त 'काशी' खण्ड, पञ्चमका उज्जयिनीका कथायुक्त 'रेवा' खण्ड, षष्ठ कल्पपूजा, विश्वकथा और तापीमाहात्म्य सूचक 'तापी' खण्ड और सप्तम भागका नाम प्रभासकथायुक्त 'प्रभास' खण्ड है। इन सब खण्डोंमें बारह हजारसे अधिक विभाग निर्दिष्ट हैं।

फिर नारदपुराणकी स्कन्दोपक्रमणिकासे परिचय मिलता है, वह इस प्रकार है—

नारदपुराणकी स्कन्दोपक्रमणिकासे पुनः इस प्रकार परिचय मिलता है,—

"शृणु वक्ष्ये मरीचे च पुराणं स्कन्दसंज्ञितम् ।
यस्मिन् प्रतिपदं साक्षान्महादेवो व्यवस्थितः ॥
पुराणे शतकोटौतु यच्छैवं वर्णितं मया ।
लक्षितस्यार्थजातस्य सारो व्यासेन कीर्त्तितः ॥
स्कन्दाह्वयस्तत्र खण्डाः सप्तैव परिकल्पिताः ।
एकाशीतिसहस्रन्तु स्कान्दं सर्वाघकृन्तनम् ॥
यः शृणोति पठेद्वापि स तु साक्षाच्छिवः स्थितः ।
(१म) यत्र माहेश्वरा धर्मा षण्मुखेन प्रकाशिताः ॥
कल्पे तत्पुरुषे वृत्ताः सव सिद्धिविधायकाः ।
तस्य माहेश्वरश्चाद्यः खण्डः पापप्रणाशनः ॥
किञ्चिन्न्यूनार्कसाहस्रो वहुपुण्यो बृहत्कथः ।
सुचरित्रशतैर्युक्तः स्कन्दमाहात्म्यसूचकः ॥
यत्र केदारमाहात्म्ये पुराणोपक्रमः पुरा ।
दक्षयज्ञकथापश्चाच्छिवलिङ्गार्चने फलम् ॥
समुद्रमथनाख्यानं देवेन्द्रचरितं ततः ।
पार्वत्याः समुपाख्यानं विवाहस्तदनन्तरम् ॥
कुमारोत्पत्तिकथनं ततस्तारकसङ्गरः ।
ततः पाशुपताख्यानं चण्ड्याख्यानसमाचितम् ॥
दूतप्रवर्त्तनाख्यानं नारदेन समागमः ।
ततः कुमारमाहात्म्ये पञ्चतीर्थकथानकम् ॥
धर्मवर्म-नृपाख्यानं नदीसागरकीर्त्तितम् ।
इन्द्रद्युम्नकथा पश्चान्नाड़ीजंघकथाचिता ॥
प्रादुर्भावस्ततो मह्याः कथा दमनकस्य च ।
महीसागरसंयोगः कुमारेशकथा ततः ॥
ततस्तारकयुद्धं च नानाख्यान-समाहितम् ।
वधश्च तारकस्याथ पञ्चलिङ्गनिवेशनम् ॥
द्वीपाख्यानं ततः पुण्यं ऊर्ध्वलोकव्यवस्थितिः ।
ब्रह्माण्डस्थितिमानंच वर्करेशकथानकम् ॥
महाकालसमुद्भूतिः कथा चास्य महाद्भुता ।
वासुदेवस्य माहात्म्यं कोटितीर्थं ततः परम् ॥
नानातीर्थसमाख्यानं गुप्तक्षेत्रे प्रकीर्त्तितम् ।
पाण्डवानां कथा पुण्या महाविद्या प्रसाधनम् ॥
तीर्थयात्रासमाप्तिश्च कौमारमिदमद्भुतम् ।
अरुणाचलमाहात्म्ये सनकब्रह्मसंकथा ॥
गौरीतपःसमाख्यानं ततस्तीर्थनिरूपणम् ।
महिषासुरजाख्यानं वधश्चास्य महाद्भुतः ॥
शोणाचले शिवास्थानं नित्यदा परिकीर्त्तितम् ।
इत्येष कथितः स्कान्दे खण्डे माहेश्वरोऽद्भुतः ॥
(२य) द्वितीयो वैष्णवो खण्डस्तस्याख्यानानि मे शृणु ।
प्रथमं भूमिवाराहं समाख्यानं प्रकीर्त्तितम् ॥
यत्र रोचककुध्रस्य माहात्म्यं पापनाशनम् ।
कमलायाः कथा पुण्या श्रीनिवासस्थितिस्ततः ॥
कुलालाख्यानकं यत्र सुवर्णमुखरीकथा ।
नानाख्यानसमायुक्ता भरद्वाजकथाद्भुता ॥
मतंगाञ्जनसंवादः कीर्त्तितः पापनाशनः ।
पुरुषोत्तममाहात्म्यं कीर्त्तितं चोत्कले ततः ॥
मार्कण्डेयसमाख्यानमम्बरीषस्य भूपतेः ।
इन्द्रद्युम्नस्य चाख्यानं विद्यापतिकथा शुभा ॥
जैमिनेः समुपाख्यानं नारदस्यापि वाड़वः ।
नीलकण्ठसमाख्यानं नारसिंहोपवर्णनम् ॥
अश्वमेधकथा राज्ञो ब्रह्मलोकगतिस्तथा ।

रथयात्राविधिः पश्चाज्जपस्नानविधिस्तथा ॥
दक्षिणामूर्त्त्याख्यानं गुण्डिचाख्यानकं ततः ।
रथरक्षाविधानञ्च शयनोत्सवकीर्त्तनम् ॥
श्वेतोपाख्यानमत्रोक्तं वह्न्युत्सव-निरूपणम् ।
दोलोत्सवो भगवतो व्रतं साम्वत्सराभिधम् ।
पूजा च कामिभिर्विष्णोरुद्दालकनियोगकः ।
मोक्षसाधनमत्रोक्तं नानायोगनिरूपणम् ॥
दशावतारकथनं स्नानादि-परिकीर्त्तितम् ।
ततो बदरिकायाश्च माहात्म्यं पापनाशनम् ॥
अग्न्यादितीर्थमाहात्म्यं वैनतेयशिलाभवम् ।
कारणं भगवद्वासे तीर्थं कापालमोचनम् ॥
पञ्चधाराभिधं तीर्थं मेरुसंस्थापने तथा ।
ततः कार्तिकमाहात्म्ये माहात्म्यं मदनालसम् ॥
धूम्रकेशसमाख्यानं दिनकृत्यानि कार्तिके ।
पञ्चभीष्मव्रताख्यानं कीर्त्तितं भक्तिमुक्तिदम् ॥
तद्व्रतस्य च माहात्म्ये विधानं स्नानजं तथा ।
पुण्ड्रादिकीर्त्तनं चात्र मालाधारणपुण्यकम् ॥
पञ्चामृतस्नानपुण्यं घण्टानादादिजं फलम् ।
नानापुष्पार्चनफलं तुलसीदलजं फलम् ॥
नैवेद्यस्य च माहात्म्यं हरिवासरकीर्त्तनम् ।
अखण्डैकादशी पुण्या तथा जागरणस्य च ॥
मत्स्योत्सवविधानञ्च नाममाहात्म्यकीर्त्तनम् ।
ध्यानादिपुण्यकथनं माहात्म्यं मथुराभवम् ॥
मथुरातीर्थमाहात्म्यं पृथगुक्तं ततः परम् ।
वनानां द्वादशानाञ्च माहात्म्यं कीर्त्तितं ततः ॥
श्रीमद्भागवतस्यात्र माहात्म्यं कीर्त्तितं परम् ।
वज्रशाण्डिल्यसंवादं अन्तर्लीलाप्रकाशकः ॥
ततो माघस्य माहात्म्यं स्नानदानजपोद्भवम् ।
नानाख्यानसमायुक्तं दशाध्याये निरूपितम् ॥
ततो वैशाखमाहात्म्ये शय्यादानादिजं फलम् ।
जलदानादिविधयः कामाख्यानमतः परम् ॥
श्रुतदेवस्य चरितं व्याधोपाख्यानमद्भुतम् ।
तथाक्षयतृतीयादेर्विशेषात् पुण्यकीर्त्तनम् ॥
ततस्त्वयोध्यामाहात्म्ये चक्रब्रह्माह्वतीर्थके ।
ऋणपापविमोक्षाख्ये तथा धारसहस्रकम् ॥
स्वर्गद्वारं चन्द्रहरिधर्महर्युप वर्णनम् ।
स्वर्णवृष्टेरुपाख्यानं तिलोदा सरयूयुतिः ॥
सीताकुण्डं गुप्तहरिः सरयूघघराह्वयः ।
गोप्रचारश्च दुग्धोदं गुरुकुण्डादि पंचकम् ॥
घोपार्कादीनि तीर्थानि त्रयोदश ततः परम् ।
गयाकूपस्य माहात्म्यं सर्वाङ्गविनिवर्त्तकम् ॥
माण्डव्याश्रमपूर्वाणि तीर्थानि तदन्तरम् ।
अजितादिमानसादि तीर्थानि गदितानि च ॥

इत्येष वैष्णवः खण्डो द्वितीयः परिकीर्त्तितः ॥
(३य) अतःपरं ब्रह्मखण्डं मरीचे शृणु पुण्यदम् ।
यत्र वै सेतुमाहात्म्ये फलं स्नानेक्षणोद्भवम् ॥
गालवस्य तपश्चर्या राक्षसाख्यानकं ततः ।
चक्रतीर्थादिमाहात्म्यं देवीतपनसंयुतम् ॥
वेतालतीर्थमहिमा पापनाशादिकीर्त्तनम् ।
मङ्गलादिकमाहात्म्यं ब्रह्मकुण्डादिवर्णनम् ॥
हनूमत्कुण्डमहिमागस्त्यतीर्थभवं फलम् ।
रामतीर्थादिकथनं लक्ष्मीतीर्थनिरूपणम् ॥
शंखादितीर्थमहिमा तथा साध्यामृतादिकः ।
धनुष्कोट्यादिमाहात्म्यं क्षीरकुण्डादिजं तथा ॥
गायत्र्यादिकतीर्थानां माहात्म्यं चात्र कीर्त्तितम् ॥
रामनाथस्य महिमा तत्त्वज्ञानोपदेशनम् ।
यात्राविधानकथनं सेतौ मुक्तिप्रदं नृणाम् ॥
धर्मारण्यस्य माहात्म्यं ततः परमुदीरितम् ।
स्थाणुः स्कन्दाय भगवान् यत्र तत्त्वमुपादिशत् ॥
धर्मारण्यसमुद्भूतिस्तत्पुण्यपरिकीर्त्तनम् ।
कर्मसिद्धेः समाख्यानं ऋषिवंशनिरूपणम् ॥
अप्सरातीर्थमुख्यानां माहात्म्यं यत्र कीर्त्तितम् ।
वर्णानामाश्रमाणांच धर्मतत्त्वनिरूपणम् ॥
देवस्थानविभागश्च वकुलार्ककथा शुभा ।
छत्रा नन्दा तथा शान्ता श्रीमाता च मतंगिनी ॥
पुण्यदाख्याः समाख्याता यत्र देव्यः समास्थिताः ।
इन्द्रेश्वरादिमाहात्म्यं द्वारकादिनिरूपणम् ॥
लोहासुरसमाख्यानं गंगाकूपनिरूपणम् ।
श्रीरामचरितं चैव सत्यमन्दिरवर्णनम् ॥
जीर्णोद्धारस्य कथनं शासनप्रतिपादनम् ।
जातिभेदप्रकथनं स्मृतिधर्मनिरूपणम् ।
ततस्तु वैष्णवा धर्माः नानाख्यानैरुदीरिताः ।
चातुर्मास्ये ततः पुण्ये सर्वधर्मनिरूपणम् ।
दानप्रशंसा तत्पश्चाद्व्रतस्य महिमा ततः ।
तपसश्चैव पूजाया सच्छिद्रकथनं ततः ॥
प्रकृतीनां भिदाख्यानां शालग्रामनिरूपणम् ।
तारकस्य वधोपायस्त्वक्षार्चामहिमा तथा ॥
विष्णोः शापश्च वृक्षत्वं पार्वत्यानुनयस्ततः ।
हरस्य ताण्डवं नृत्यं रामनामनिरूपणम् ॥
हरस्य लिंगपूजनं कथायै जवनस्य च ।
पार्वतीजन्मचरितं तारकस्य वधोऽद्भुतः ॥
प्रणवैश्वर्यकथनं तारकाचरितं पुनः ।
दक्षयज्ञसमाप्तिश्च द्वादशाक्षररूपणम् ॥
ज्ञानयोगसमाख्यानं महिमा द्वादशार्कजः ।
श्रवणादिकपुण्यञ्च कीर्त्तितं शर्मदं नृणाम् ॥
ततो ब्रह्मोत्तरे भागे शिवस्य महिमाद्भुतः ।

पञ्चाक्षरस्य महिमा गोकर्णमहिमा ततः ॥
शिवरात्रेश्च महिमा प्रदोषव्रतकीर्त्तनम् ।
सोमवारव्रतं चापि सीमन्तिन्याः कथानकम् ॥
भद्रायुत्पत्तिकथनं सदाचारनिरूपणम् ।
शिवधर्मसमुद्देशो भद्रायुद्वाहवर्णनम् ॥
भद्रायुमहिमा चापि भस्ममाहात्म्यकीर्त्तनम् ।
शबराख्यानकञ्चैव उमामाहेश्वरव्रतम् ॥
रुद्राक्षस्य च माहात्म्यं रुद्राध्यायस्य पुण्यकम् ।
श्रवणादिकपुण्यं च ब्रह्मखण्डोऽयमीरितः ॥
(४र्थ) अतः परं चतुर्थं च काशीखण्डमनुत्तमम् ।
विन्ध्यनारदयोर्यत्र संवादः परिकीर्त्तितः ॥
सत्यलोकप्रभावश्चागस्त्यावासे सुरागमः ।
प्रतिव्रताचरितं च तीर्थचर्याप्रशंसनम् ॥
ततश्च सप्तपुर्य्याख्या संयमिन्यानिरूपणम् ।
ब्रध्नस्य च तथेन्द्राग्न्योर्लोकाप्तिः शिवशर्मणः ॥
अग्नेः समुद्भवश्चैव क्रव्याद्वरुणसम्भवः ।
गन्धवत्यलकापुर्योरीश्वर्याश्च समुद्भवः ॥
चन्द्रोडुबुधलोकानां कुजेज्यार्कभुवां क्रमात् ।
सप्तर्षीणां ध्रुवस्यापि तपोलोकस्य वर्णनं ॥
ध्रुवलोककथा पुण्या सत्यलोकनिरीक्षणम् ।
स्कन्दागस्त्यसमालापो मणिकर्णीसमुद्भवः ॥
प्रभावश्चापि गङ्गाया गंगानामसहस्रकम् ।
वाराणसीप्रशंसा च भैरवाविर्भवस्ततः ॥
दण्डपाणिज्ञानवाप्योरुद्भवः समनन्तरम् ।
ततः कलावत्याख्यानं सदाचारनिरूपणम् ॥
ब्रह्मचारिसमाख्यानं ततः स्त्रीलक्षणानि च ।
कृत्याकृत्यविनिर्देशो ह्यविमुक्तेशवर्णनम् ।
गृहस्थयोगिनो धर्माः कालज्ञानं ततः परम् ।
दिवोदासकथा पुण्या काशीवर्णनमेव च ॥
योगिचर्या च लोलार्कोत्तरशाम्बार्कजा कथा ।
द्रुपदार्कस्य तार्क्ष्याख्यारुणार्कस्योदयास्ततः ॥
दशाश्वमेधतीर्थाख्यो मन्दराच्च गणागमः ।
पिशाचमोचनाख्यानं गणेशप्रेषणन्ततः ॥
मायागणपतेरत्र भुवि प्रादुर्भवस्ततः ।
विष्णुमाया प्रपञ्चोऽथ दिवोदासविमोक्षणम् ॥
ततः पञ्चनदोत्पत्तिर्बिन्दुमाधवसम्भवः ।
ततो वैष्णवतीर्थाख्या शूलिनः काशिकागमः ॥
जैगीषव्येन संवादो ज्येष्ठेशाख्या महेशे तु ।
क्षेत्राख्यानं कन्दुकेशव्याघ्रेश्वरसमुद्भवः ॥
शैलेशरत्नेश्वरयोः कृत्तिवासस्य चोद्भवः ।
देवतानामधिष्ठानं दुर्गासुरपराक्रमः ॥
दुर्गाया विजयश्चाथ ओंकारेशस्य वर्णनम् ।
पुनरोङ्कारमाहात्म्य त्रिलोचनसमुद्भवः ॥

केदाराख्या च धर्मेशकथा विश्वभुजोद्भवा ।
वीरेश्वरसमाख्यानं गंगामाहात्म्यकीर्त्तनम् ॥
विश्वकर्मेशमहिमा दक्षयज्ञोद्भवस्तथा ।
सतीशस्यामृतेशादेर्भुजस्तम्भः पराशरे ॥
क्षेत्रतीर्थकदम्बश्च मुक्तिमण्डपसंकथा ।
विश्वेशविभवश्चाथ ततो यात्रापरिक्रमः ॥
(५म) अतः परं त्ववन्त्याख्यं शृणु खण्डञ्च पञ्चकम् ।
महाकालवनाख्यानं ब्रह्मशीर्षच्छिदा ततः ॥
प्रायश्चित्तविधिश्चाग्नेरुत्पत्तिश्च सुरागमः ।
देवदीक्षा शिवस्तोत्रं नानापातकनाशनम् ॥
कपालमोचनाख्यानं महाकालवनस्थितिः ।
तीर्थं कलकलेशस्य सर्वपापप्रणाशनम् ॥
कुण्डमप्सरसंज्ञञ्च स्वर्गे रुद्रस्य पुण्यदम् ।
कुटुम्बेशञ्च विद्याधरं मर्कटेश्वरतीर्थकम् ॥
स्वर्गद्वारं चतुःसिन्धुतीर्थं शङ्करवापिका ।
सङ्कराकं गन्धवतीतीर्थं पापप्रणाशनम् ॥
दशाश्वमेधैकानंशतीर्थञ्च हरिसिद्धिदम् ।
पिशाचकादियात्रा च हनुमत्कयनेश्वरौ ॥
महाकालेशयात्रा च वल्मीकेश्वरतीर्थकम् ।
शुक्रेशभेशोपाख्यानं कुशस्थल्याः प्रदक्षिणम् ॥
अक्रूरमन्दाकिन्यङ्कपादचन्द्रार्कवैभवम् ।
करभेशकुक्कुटेश-लड्डुकेशादितीर्थकम् ॥
मार्कण्डेशं यज्ञवापी सोमेशं नरकान्तकम् ।
केदारेश्वररामेश-सौभाग्येशनरार्ककम् ॥
केशार्कं शक्तिभेदं च स्वर्णक्षुरमुखानि च ।
ओंकारेशादितीर्थानि अन्धकस्तुतिकीर्त्तनम् ॥
कालारण्ये लिङ्गसंख्या स्वर्णशृङ्गाभिधानकम् ।
पद्मावतीकुमुद्वत्यमरावतीति नामकम् ॥
विशालाप्रतिकल्पाभिधाने च ज्वरशान्तिकम् ।
शिप्रास्नानादिकफलं नागोत्पत्तिः (?) शिवस्तुतिः ॥
हिरण्याक्षवधाख्यानं तीर्थं सुन्दरकुण्डकम् ।
नीलगङ्गापुष्कराख्यं विन्ध्यावासनतीर्थकम् ॥
पुरुषोत्तमाधिमासं तत्तीर्थञ्चाघनाशनम् ।
गोमतीवामने कुण्डे विष्णोर्नामसहस्रकम् ॥
वीरेश्वरसरः कालभैरवस्य च तीर्थके ।
महिमा नागपञ्चम्यां नृसिंहस्य जयन्तिका ॥
कुटुम्बेश्वरयात्रा च देवसाधककीर्त्तनम् ।
कर्कराजाख्यतीर्थञ्च विघ्नेशादिसुरोहणम् ॥
रुद्रकुण्डप्रभृतिषु बहुतीर्थनिरूपणम् ।
यात्राष्टतीर्थजा पुण्या रेवामाहात्म्यमुच्यते ॥
धर्मपुत्रस्य वैराग्ये मार्कण्डेयेन सङ्गमः ।
प्राग्लयानुभवाख्यानं अमृतापरिकीर्त्तनम् ॥
कल्पे कल्पे पृथङ्नाम नर्मदायाः प्रकीर्त्तितम् ।

स्तवमार्षं नार्मदञ्च कालरात्रिकथा ततः ॥
महादेवस्तुतिः पश्चात् पृथक्कल्पकथाद्भुता ।
विशल्याख्यानकं पश्चाज्जालेश्वरकथा तथा ॥
गौरीव्रतसमाख्यानं त्रिपुरज्वालनं ततः ।
देहपातविधानञ्च कावेरीसङ्गमस्ततः ॥
दारुतीर्थं ब्रह्मावर्त्तं यत्रेश्वरकथानकम् ।
अग्नितीर्थं रवितीर्थं मेघनादं श्रीदारुकम् ॥
देवतीर्थं नर्मदेशं कपिलाक्षं करञ्जकम् ।
कुण्डलेशं पिप्पलादं विमलेशञ्च शूलभित् ॥
शचीहरणमाख्यातमन्धकस्य वधस्ततः ।
शूलोभेदोद्भवो यत्र दानधर्माः पृथग्विधाः ॥
आख्यानं दीर्घतपस ऋष्यशृङ्गकथा ततः ।
चित्रसेनकथापुण्या काशिराजस्य मोक्षणम् ॥
ततो देवशिलाख्यानं शबरीचरिताश्चितम् ।
व्याधाख्यानं ततः पुण्यं पुष्करिण्यर्कतीर्थकम् ॥
आदित्येश्वरतीर्थञ्च शक्रतीर्थं करोटिकम् ।
कुमारेशमगस्त्येशं च्यवनेशञ्च मातृजम् ॥
लोकेशं धनदेशञ्च मंगलेशंच कामजम् ।
नागेशंचापि गोपारं गौतमं शङ्खचूड़जम् ॥
नारदेशं नन्दिकेशं वरुणेश्वरतीर्थकम् ।
दधिस्कन्दादितीर्थानि हनूमन्तेश्वरस्ततः ॥
रामेश्वरादितीर्थानि सोमेशं पिङ्गलेश्वरम् ।
ऋणमोक्षं कपिलेशं पूतिकेशं जलेशयम् ॥
चण्डार्कंयमतीर्थंञ्च कह्लोड़ीशंच नान्दिकम् ।
नारायणञ्च कोटिशं व्यासतीर्थं प्रभासिकम् ॥
नागेशं शङ्कर्णकं मन्मथेश्वरतीर्थकम् ।
एरण्डीसङ्गमं पुण्यं सुवर्णशिलतीर्थकम् ॥
करंजं कामदं तीर्थं भाण्डीरं रोहिणीभवम् ।
चक्रतीर्थं धौतपापं स्कान्दमाङ्गीरसाह्वयम् ॥
कोटितीर्थमयोन्याख्यमंगाराख्यं त्रिलोचनम् ।
इन्द्रेशं कम्बुकेशंच्र सोमेशं कोहलेशकम् ॥
नार्मदं चार्कमाग्नेयं भार्गवेश्वरसत्तमम् ।
ब्राह्मं दैवञ्च भागेशमादिवाराहणं रवे(?) ॥
रामेशमथ सिद्धेशमाहल्यं कङ्कटेश्वरम् ।
शाक्रं सौमंच नान्देशं तापेशं रुक्मिणीभवम् ॥
योजनेशं वराहेशं द्वादशीशिवतीर्थके ।
सिद्धेशं मङ्गलेशंच लिंगवाराहतीर्थकम् ॥
कुण्डेशं श्वेतवाराहं भार्गवेशं रवीश्वरम् ।
शुक्लादीनि च तीर्थानि हुंकारस्वामितीर्थकम् ॥
सङ्गमेशं नारकेशं मोक्षं सार्पंच गोपकम् ।
नागं शाम्बञ्च सिद्धेशं मार्कण्डाक्रूरतीर्थके ॥
कामोदशूलारोपाख्ये माण्डव्यं गोपकेश्वरम् ।
कपिलेशं पिङ्गलेशं भूतेशं गांगगौतमे ॥

अश्वमेधं भृगुकच्छं केदारेशंच पापनुत् ।
कनखलेशं जालेशं शालग्रामं वराहकम् ॥
चन्द्रप्रभासमादित्यं श्रीपत्याख्यञ्च हंसकम् ।
मूलस्थानञ्च शूलेशमाग्नेयं चित्रदैवकम् ॥
शिखीशं कोटितीर्थंच दशकन्यं सुवर्णकम् ।
ऋणमोक्षं भारभूतिरत्रास्ते पुंखमुण्डितम् ॥
आमलेशं कपालेशं शृङ्गेरण्डीभवं ततः ।
कोटीतीर्थं लोटनेशं फलस्तुतिरतः परम् ॥
कृमिजङ्गलमाहात्म्ये रोहिताश्वकथा ततः ।
धुन्धुमारसमाख्यानं वधोपायस्ततोऽस्य च ॥
वधो धुन्धोस्ततः पश्चात् ततश्चित्रवहोद्भवः ।
महिमास्य ततश्चण्डीशप्रभावो रतीश्वरः ॥
केदारेशं लक्षतीर्थं ततो विष्णुपदीभवम् ।
मुखारं च्यवनान्धाख्यं ब्रह्मणश्च सरस्ततः ॥
चक्राख्यं ललिताख्यानं तीर्थञ्च बहुगोमखम् ।
रुद्रावर्त्तञ्च मार्कण्डं तीर्थं पापप्रणाशनम् ॥
रावणेशं शुद्धपटं लवान्धुग्रे ततीर्थकम् ।
जिह्वोदतीर्थसम्भूतिः शिवोद्भेदं फलश्रुतिः ॥
एष खण्डो ह्यवन्त्याख्यः शृण्वतां पापनाशनः ।
(६ष्ठ) अतःपरं नागराख्यः खण्डः षष्ठोऽभिधीयते ॥
लिङ्गोत्पत्तिसमाख्यानः हरिश्चन्द्रकथा शुभा ।
विश्वामित्रस्य माहात्म्यं त्रिशंकुस्वर्गतिस्तथा ॥
हाटकेश्वरमाहात्म्ये वृत्रासुरवधस्तथा ।
नागविलं शङ्खतीर्थमचलेश्वरवर्णनम् ॥
चमत्कारपुराख्यानं चमत्कारकरं परम् ।
गयशीर्षं वालशाख्यं वालमण्डं मृगाह्वयम् ।
विष्णुपादं च गोकर्णं युगरूपं समाश्रयः ।
सिद्धेश्वरं नागसरः सप्तर्षेयं ह्यगस्त्यकम् ॥
भ्रूणगर्त्तं नलेशंच भीष्म-दूर्वैरमर्कंकम् ।
शांमिष्ठं शोभनाथंच दौर्गमानर्त्तकेश्वरम् ॥
जमदग्निवधाख्यानं नैःक्षत्रियकथानकम् ।
रामह्रदं नागपरं जड़लिङ्गंच यज्ञभूः ॥
मुण्डीरादित्रिकार्कञ्च सतीपरिणयस्तथा ।
बालखिल्यंच योगेशं वालखिल्यंच गारुड़म् ॥
लक्ष्मीशापः साप्तविंशः सोमप्रसादमेव च ।
अम्बावृद्धं पादुकाख्यं आग्नेयं ब्रह्मकुण्डकम् ॥
गोमुख्यं लोहयष्ट्याख्यमजापालेश्वरी तथा ।
शानैश्चरं राजवापी रामेशो लक्ष्मणेश्वरः ॥
कुशेशाख्यं लवेशाख्यं लिङ्गं सर्वोत्तमोत्तमम् ।
अष्टषष्टिसमाख्यानं दमयन्त्यास्त्रिजातकम् ॥
ततोऽम्बारेवती चात्र भट्टिकातीर्थसम्भवम् ।
क्षेमंकरी च केदारं शुक्लतीर्थं मुखारकम् ॥
सत्यसन्धेश्वराख्यानं तथा कर्णोत्पला कथा ।

अटेश्वरं याज्ञवल्क्यं गौर्यं गणेशमेव च ॥
ततो वास्तुपदाख्यानं अजागृहकथानकम् ।
मिष्टान्नदेश्वराख्यानं गाणपत्यत्रयं ततः ॥
जाबालिचरितं चैव वारकेशकथा ततः ।
कालेश्वर्यं न्धकाख्यानं कुण्डमाप्सरसं तथा ॥
पुण्यादित्यं रोहिताश्वं नगरोत्पत्तिकीर्त्तनम् ।
भार्गवं चरितं चैव वैश्वामित्रं ततः परम् ॥
सारस्वतं पैप्पलादं कंसारीशञ्च पैण्डिकम् ।
ब्रह्मणो यज्ञचरितं सावित्र्याख्यानसंयुतम् ॥
रैवतं भर्तृयज्ञाख्यं मुख्यतीर्थनिरीक्षणम् ।
कौरवं हाटकेशाख्यं प्रभासं क्षेत्रकत्रयम् ॥
पौष्करं नैमिषं धार्ममरण्यत्रितयस्मृतम् ।
वाराणसीद्वारकाख्यावन्त्याख्येति पुरीत्रयम् ॥
वृन्दावनं खाण्डवाख्यमद्वैकाख्यं वनत्रयम् ।
कल्पः शालस्तथा नन्दो ग्रामत्रयमनुत्तमम् ॥
असिशुक्ला पितृसंज्ञं तीर्थत्रयमुदाहृतम् ।
अर्बुदो रैवतश्चैव पर्वतत्रयमुत्तमम् ॥
नदीनां त्रितयं गङ्गा नर्मदा च सरस्वती ।
सार्द्धकोटित्रयफलमेकैकं चैषु कीर्त्तितम् ॥
कूपिका शङ्खतीर्थञ्चामरकं बालमण्डनम् ।
हाटकेशक्षेत्रफलप्रदं प्रोक्तं चतुष्टयम् ॥
शाम्बादित्यः श्राद्धकल्पः यौधिष्ठिरमथान्धकम् ।
जलशायि-चतुर्मास्यमशून्यशयनव्रतम् ॥
मङ्कणेशः शिवरात्रिस्तुलापुरुषदानकम् ।
पृथ्वीदानं वाणकेशं कपालमोचनेश्वरम् ॥
पापपिण्डं सासलैंगं युगमानादिकीर्त्तनम् ।
निम्बेश-शाकम्भर्याख्या रुद्रैकादशकीर्त्तनम् ॥
दानमाहात्म्यकथनं द्वादशादित्यकीर्त्तनम् ।
इत्येष नागरः खण्डः प्रभासाख्योऽधुनोच्यते ॥
(७म) सोमेशो यत्र विश्वेशोऽर्कस्थलः पुण्यदो महत् ।
सिद्धेश्वरादिकाख्यानं पृथगत्र प्रकीर्त्तितम् ॥
अग्नितीर्थं कपर्दीशं केदारेशं गतिप्रदम् ।
भीमभैरवचण्डीश-भास्कराङ्गारकेश्वराः ॥
बुधेज्यभृगुसौरेन्दु-शिखीशा हरविग्रहाः ।
सिद्धेश्वराद्याः पञ्चान्ये रुद्रास्तत्र व्यवस्थिताः ॥
वरारोहा ह्यजापाला मङ्गला ललितेश्वरी ।
लक्ष्मीशो वाड़वेशश्चार्घ्येशः कामेश्वरस्तथा ॥
गौरीशवरुणेशाख्यमुषेशञ्च गणेश्वरम् ।
कुमारेशञ्च शाकल्यं नकुलोत्तङ्कगौतमम् ॥
दैत्यघ्नेशं चक्रतीर्थं सन्निहत्याह्वयं तथा ।
भूतेशादीनि लिङ्गानि आदिनारायणाह्वयम् ॥
ततश्चक्रधराख्यानं शाम्बादित्यकथानकम् ।
कथा कण्टकशोधिन्या महिषघ्न्यास्ततः परम् ॥

कपालीश्वरकोटीश-बालब्रह्माह्वसत्कथा ।
नरकेशसम्वर्त्तेश-निधीश्वरकथा ततः ॥
बलभद्रेश्वरस्यार्थे (?) गङ्गाया गणपस्य च ।
जाम्बवत्याख्यसरितः पाण्डुकूपस्य सत्कथा ॥
शतमेधलक्षमेधकोटिमेधकथा ततः ।
दुर्वासार्कयदुस्थानहिरण्यसंगमोत्कथा ॥
नगरार्कस्य कृष्णस्य सङ्कर्षणसमुद्रयोः ।
कुमार्या क्षेत्रपालस्य ब्रह्मेशस्य कथा पृथक् ॥
पिङ्गला सङ्गमेशस्य शङ्करार्कघटेशयोः ।
ऋषितीर्थस्य नन्दार्कत्रितकूपस्य कीर्त्तनम् ॥
शशोपानस्य पर्णार्कन्यंकुमत्योः कथाद्भुता ।
वराहस्वामिवृत्तान्तं छायालिङ्गाख्यगुल्फयोः ॥
कथा कनकनन्दायाः कुन्तीगङ्गेशयोस्तथा ।
चमसोद्भेदविदुरत्रिलोकेशकथा ततः ॥
मंकणेशत्रैपुरेशषण्डतीर्थकथा तथा ।
सूर्यप्राचीत्रीक्षद्वयोरुमानाथकथा तथा ॥
भूद्वारशूलस्थलयोश्च्यवनार्केशयोस्तथा ।
अजापालेशवालार्ककुबेरस्थलजा कथा ॥
ऋषितोया कथा पुण्या संगालेश्वरकीर्त्तनम् ।
नारदादित्यकथनं नारायणनिरूपणम् ॥
तप्तकुण्डस्य माहात्म्यं मूलचण्डीशवर्णनम् ।
चतुर्वक्त्रगणाध्यक्षकलम्बेश्वरयोः कथा ॥
गोपालस्वामिबकुलस्वामीनोर्मरुती कथा ।
क्षेमार्कोन्नतविघ्नेशजलस्वामिकथा ततः ॥
कालमेघस्य रुक्मिण्या उर्वशीश्वरभद्रयोः ।
शङ्खावर्त्तमोक्षतीर्थगोष्पदाच्युतसद्मनाम् ॥
मालेश्वरस्य हुंकारकूपचण्डीशयोः कथा ।
आशापुरस्तविघ्नेशकलाकुण्डकथाद्भुता ॥
कपिलेशस्य च कथा जरद्गवशिवस्य च ।
नलकर्कोटेश्वरयोर्हाटकेश्वरजा कथा ॥
नारदेशमन्त्रभूतीदुर्गाकूटगणेशजा ।
सुपर्णैलाख्य भैरव्योर्भल्लतीर्थभवा कथा ॥
कीर्त्तनं कर्दमालस्य गुप्तसोमेश्वरस्य च ।
बहुस्वर्णेश-शृङ्गेश-कोटीश्वरकथा ततः ॥
मार्कण्डेश्वर-कोटीश-दामोदरगृहोत्कथा ।
स्वर्णरेखा ब्रह्मकुण्डं कुन्तीभीमेश्वरौ तथा ॥
मृगीकुण्डञ्च सर्वस्व क्षेत्रे वस्त्रापथे स्मृतम् ।
दुर्गाविल्वेश-गङ्गेश-रैवतानां कथाद्भुता ॥
ततोऽर्बुदे शुभ्रकथा अचलेश्वरकीर्त्तनम् ।
नागतीर्थस्य च कथा वशिष्ठाश्रमवर्णनम् ॥
भद्रकर्णस्य माहात्म्यं त्रिनेत्रस्य ततः परम् ।
केदारस्य च माहात्म्यं तीर्थागमनकीर्त्तनम् ॥
कोटीश्वररूपतीर्थहृषीकेशकथा ततः ।

सिद्धे शशुके श्वरयोमणिकर्णीशकीर्त्तनम् ॥
पंगुतीर्थयमतीर्थवाराहीतीर्थ-वर्णनम् ।
चन्द्रप्रभासपिण्डोदश्रीमाता शुक्लतीर्थजम् ॥
कात्यायन्याश्च माहात्म्यं ततः पिण्डारकस्य च ।
ततः कनखलस्याथ चक्रमानुपतीर्थयोः ॥
कपिलाग्नितीर्थकथा तथा रक्तानुबंधजा ।
गणेश-पार्टेश्वरयोर्यातायां मुद्गलस्य च ॥
चण्डीस्थानं नागभवशिरः कुण्डमहेशजा ।
कामेश्वरस्य मार्कण्डे योत्पत्त श्च कथा ततः ॥
उद्दालकेश-सिद्धे श-गतर तीर्थकथा पृथक् ।
श्रीदेवमतोत्पत्तिश्च व्यासगौतमतीर्थयोः ॥
कुलसन्तारमाहात्म्यं रामकोट्याह्वतीर्थयोः ।
चन्द्रोद्भे देशानलिङ्गब्रह्मस्थानोद्भवोहनम् ॥
त्रिपुष्करं रुद्रह्रदं गुहेश्वरकथा शुभा ।
अविमुक्तस्य माहात्म्यमुमामाहेश्वरस्य च ॥
महौजसः प्रभावस्य जम्बूतीर्थस्य वर्णनम् ।
गङ्गाधरमिलकयोः कथा चाथ फलस्तुतिः ॥
द्वारकायाश्च माहात्म्ये चन्द्रशर्मकथानकम् ।
जागराद्याख्यव्रतञ्च व्रतमेकादशीभवम् ।
महाद्वादशिकाख्यानं प्रह्लादर्षिसमागमः ।
दुर्वासस उपाख्यानं यात्रोपक्रमकीर्त्तनम् ॥
गोमत्युत्पत्तिकथनं तस्यां स्नानादिजं फलम् ।
चक्रतीर्थस्य माहात्म्यं गोमत्युदधिसंगमः ॥
सनकादिह्रदाख्यानं नृगतीर्थकथा ततः ।
गोप्रचारकथा पुण्या गोपीनां द्वारकागमः ॥
गोपीश्वरं समाख्यानं ब्रह्मतीर्थादिकीर्त्तनम् ।
पञ्चनद्यागमाख्यानं नानाख्यानसमाचितम् ॥
शिवलिङ्गमहातीर्थं कृष्णपूजादिकीर्त्तनम् ।
त्रिविक्रमस्य मूर्त्याख्या दुर्वासः कृष्णसत्कथा ॥
कुशदैत्यवधोऽर्चाख्या विशेषार्चनजं फलम् ।
गोमत्यां द्वारकायां च तीर्थागमनकीर्त्तनम् ॥
कृष्णमन्दिरसंप्रेक्षं द्वारवत्याभिषेचनम् ।
तत्र तीर्थवासकथा द्वारकापुण्यकीर्त्तनम् ॥
इत्येष सप्तमं प्रोक्तं खण्डं प्राभासिको द्विजः ।
स्कान्दे सर्वोत्तरकथा शिवमाहात्म्यवर्णने ॥"

( हे मरीचे ! सुनो, अब स्कन्द नामक पुराण कहता हूं। इसके प्रतिपदमें साक्षात् महादेव वर्त्तमान हैं। मैंने शतकोटि पुराणोंमें जो शैव वर्णन किया है, उन लक्षित अर्थोंका सार व्यासने कीर्त्तन किया है। यह स्कन्द नामक पुराण सात खण्डोंमें विभक्त है। इसमें इकासी हजार श्लोक हैं जो सभी पापनाशक हैं। जो व्यक्ति इसका श्रवण वा पाठ करते हैं, वे साक्षात् शिवरूपमें अवस्थान करते हैं। इसमें षण्मुख कर्तृक तत्पुरुषकल्पमें सर्वसिद्धिविधायक माहेश्वर-धर्म प्रकाशित हुए हैं।

( १म माहेश्वरखण्डमें)—वृहत्कथायुक्त माहेश्वरखण्ड ही इस पुराणका आदि और सर्वपापनाशक है। यह माहेश्वरखण्ड पुण्यजनक है और इसमें बारह हजारसे कुछ कम श्लोक हैं। यह खण्ड स्कन्दमाहात्म्यसूचक है। इसके केदारमाहात्म्यमें पहले पुराणोपक्रम है, पीछे दक्षयज्ञकथा, शिवलिङ्गार्चनमें फल, समुद्रमथनाख्यान, देवेन्द्रचरित, पार्वतीका उपाख्यान और विवाह, कुमारोत्पत्ति, तारकयुद्ध, पशुपतिका आख्यान, चण्डीका आख्यान, दूतप्रवर्त्तनाख्यान, नारदका समागम, कुमारमाहात्म्यमें पञ्चतीर्थकथा धर्मवर्म-नृपाख्यान, महीसागरकीर्त्तन, इन्द्रद्युम्नकथा, नाड़ीजङ्घकथा, महीप्रादुर्भाव, दमनककथा, महीसागर-संयोग, कुमारेशकथा, तारकयुद्ध, तारकवध, पञ्चलिङ्गनिवेशन, द्वीपाख्यान, ब्रह्माण्डस्थितिमान, वर्करेशकथा, वासुदेव-माहात्म्य, कोटितीर्थ, नानातीर्थसमाख्यान, पाण्डवोंकी कथा, महाविद्याप्रसाधन, तीर्थयात्रासमाप्ति, अरुणाचलमाहात्म्य, सनकब्रह्मसंवाद, गौरीतपोवृत्तान्त और उन सब तीर्थोंका निरूपण, महिषासुरजपाख्यान और वध तथा शोणाचलमें शिवावस्थान वर्णित हुए हैं।

( २य वैष्णवखण्डमें )—इसके प्रथममें भूमिवराहसमाख्यान, रोचककुध्रका माहात्म्य, कमलाकी कथा और श्रीनिवासस्थिति, पीछे कुलाल-आख्यान, सुवर्णमुखरीकथा, नानाख्यानयुक्त भरद्वाजकथा, मतङ्गाञ्जनसंवाद, पुरुषोत्तममाहात्म्य, मार्कण्डेय और अम्बरीष प्रभृतिका समाख्यान, इन्द्रद्युम्नाख्यान, विद्यापतिकथा, जैमिनीका उपाख्यान, नारदोपाख्यान, नारसिंह-उपवर्णन, अश्वमेधकथा, ब्रह्मलोकगति, रथयात्राविधि, जन्मस्थानविधि, दक्षिणामूर्त्तिका उपाख्यान, गुण्डिचा-आख्यान, रथरक्षाविधान, वह्न्युत्सवनिरूपण, भगवानका दोलोत्सव, सम्वत्सर नामक व्रत, कामिनियोंकी विष्णुपूजा, उद्दालकनियोग, मोक्षसाधन, नानायोगनिरूपण, दशावतारकथन, स्नानादिकीर्त्तन, पापनाशन बदरिकामाहात्म्य, अग्नि-प्रभृति तीर्थमाहात्म्य, वैनतेय-शिलाभव, भगवद्वासका कारण, कपालमोचनतीर्थ, पञ्चधारा नामक तीर्थ, मेरु-

संस्थापन, मदनालसमाहात्म्य, ध्रुवकोश समाख्यान, कार्त्तिकमासीय दिनकृत्य, पञ्चभीष्म-व्रताख्यान और व्रतमाहात्म्यमें स्नानविधि, पुण्ड्रादिकीर्त्तन, मालाधारण, पुण्यपञ्चामृतस्नानपुण्य, घण्टानाद आदिका फल, नानापुष्प और तुलसीदलार्चन फल, नैवेद्यमाहात्म्य, हरिवासरकीर्त्तन, अखण्डैकादशीपुण्य, जागरणपुण्य, मत्स्योत्सवविधान, नाममाहात्म्यकीर्त्तन, ध्यानादि पुण्यकथा, मथुरामाहात्म्य, मथुरातीर्थमाहात्म्य, द्वादश वनमाहात्म्य, श्रीमद्भागवतमाहात्म्य, वज्रशाण्डिल्यमाहात्म्य, स्नानदान और जपजन्य फल, जलदानादि विषय, कामाख्यान, श्रुतदेवचरित, व्याधोपाख्यान, अक्षयातृतीयादिकी कथा और विशेषपुण्यकीर्त्तन, चन्द्रहरि और धर्महरि-वर्णन, स्वर्णवृष्टिका उपाख्यान, तिलोदा सरयूसङ्ग पर सीताकुण्ड, गुप्तहरि, गोप्रचार, दुग्धोद, गुरुकुण्डादि-पञ्चक, घोषार्कादि त्रयोदशतीर्थ, सर्वपापनाशक गयाकूपमाहात्म्य, माण्डव्याश्रमप्रमुख तीर्थ और मासादितीर्थ इस सबका वर्णन है।

( ३य ब्रह्मखंडमें ) हे मरीचे ! पुण्यप्रद ब्रह्मखण्ड सुनो। इसके सेतुमाहात्म्यमें स्नान और दर्शन करनेका फल, गालवका तपश्चर्य, राक्षसाख्यान, चक्रतीर्थादिमाहात्म्य, वेतालतीर्थ महिमा, मङ्गलादिमाहात्म्य, ब्रह्मकुण्डादिवर्णन, हनूमत्कुण्डमहिमा, अगस्त्यतीर्थफल, रामतीर्थादिकथन, लक्ष्मीतीर्थ निरूपण, शङ्खादितीर्थमहिमा, धनुष्कोट्यादिमाहात्म्य, क्षीरकुण्डादिकी महिमा, गायत्र्यादि तीर्थमाहात्म्य, तत्त्वज्ञानोपदेश, यात्राविधान, धर्मारण्यमाहात्म्य, धर्मारण्यसमुद्भव, कर्मसिद्धिसमाख्यान, ऋषिवंशनिरूपण, अप्सरातीर्थका माहात्म्य, वर्ण और आश्रमका धर्मनिरूपण, देवस्थानविभाग, वकुलार्क कथा, इन्द्रेश्वरादिमाहात्म्य, द्वारकादिनिरूपण, लोहासुरका आख्यान, गङ्गाकूपनिरूपण, श्रीरामचरित, सत्यमन्दिरवर्णन, जीर्णोद्धारकथन, शासन प्रतिपादन, जातिभेदकथन, स्मृतिधर्मनिरूपण, वैष्णवधर्मकथन, चातुर्मास्य, सर्वधर्मनिरूपण, दानप्रशंसा, व्रतमहिमा, तपस्या और पूजाका सच्छिद्रकथन, प्रकृतिका भिन्नाख्यान, शालग्रामनिरूपण, तारकवधोपाय, त्र्यक्षराच नमहिमा, विष्णुका वृक्षत्वशाप और पार्वतीका अनुनय, हरका ताण्डवनृत्य, रामनामनिरूपण, जवनकथाके निमित्त हरका लिङ्गपतन, पार्वतीका जन्म, तारकाचरित, दक्षयज्ञसमाप्ति, द्वादशाक्षरनिरूपण, जन्मयोग समाख्यान और श्रवणादि पुण्य आदि विषय वर्णित हैं।

ब्रह्मखंडके उत्तर भाग में—शिवमहिमा, पञ्चाक्षरमहिमा, गोकर्णमाहात्म्य, शिवरात्रिमहिमा, प्रदोषव्रत कीर्त्तन, समाचारव्रत, सीमन्तिनीकथा, भद्रायुत्पत्तिकथन, सदाचारनिरूपण, शिववर्मसमुद्देश, भद्रायुका विवाहवर्णन भद्रायुमहिमा, भस्ममाहात्म्यकीर्त्तन, शवराख्यान, उमामाहेश्वरव्रत, रुद्राक्षमाहात्म्य, रुद्राध्याय और श्रवणादिक पुण्य आदि कीर्त्तित हुए हैं।

अब अनुत्तम चतुर्थ काशीखण्डका विषय कहा जाता है। इसमें पहले विन्ध्य और नारदका संवाद, सत्यलोकप्रभाव, अगस्त्यावासमें सुरागमन, पतिव्रताचरित और तीर्थचर्य प्रशंसा, पीछे सप्तपुरी, संयमिनीनिरूपण, शिवशर्मकी सूर्य, चन्द्र और अग्निलोकप्राप्ति, अग्निकी उत्पत्ति, वरुणोत्पत्ति, गन्धवती, अलकापुरी और ईश्वरीके समुत्पत्तिक्रमसे चन्द्र, बुध, कुज, बृहस्पति और सूर्यलोक तथा सप्तर्षि ध्रुव और तपोलोकका वर्णन, पवित्र ध्रुवलोक कथा, सत्यलोकवर्णन, स्कन्द और अगस्त्यका आलापन, मणिकर्णिसमुद्भव, गङ्गाका प्रभाव, गङ्गाका सहस्रनाम, वाराणसीप्रशंसा, भैरवाविर्भव, ब्रह्मचारी दण्डपाणि और ज्ञानवापीका उद्भव, कलावतीका आख्यान, सदाचारनिरूपण आख्यान, स्त्रीलक्षण, कृत्याकृत्यनिर्देश, अविमुक्तश्वेरवर्णना, गृहस्थ और योगियोंका धर्मकालज्ञान, दिवोदास कथा, काशीवर्णन, योगीचर्य, लोलार्क और खल्वार्क, की कथा, द्रुपदार्क, तार्क्ष्याख्य, अरुणार्कका उदय-दशाश्वमेधतीर्थख्यान, मन्दरसे यातायात, पिशाच मोचनाख्यान, गणेशप्रेरण, मायागणपतिका पृथिवी पर प्रादुर्भाव विष्णुमायाप्रपञ्च, दिवोदासविमोक्षण, पञ्चनदोत्पत्ति, विन्दुमाधवसम्भव, वैष्णवतीर्थाख्यान, शूलि और कौशिकागम, ज्येष्ठेश, जैगीषव्यके साथ संवाद, क्षेत्राख्यान, कुन्दकेश और व्याघ्रेश्वरोत्पत्ति, शैलेश, रत्नेश और कृत्तिवासका संवाद, देवताओंका अधिष्ठान, दुर्गासुरका पराक्रम, दुर्गाकी विजय और कारेश वर्णन,

ओंकारमाहात्म्य, त्रिलोचनसमुद्भव, केदाराख्यान, धर्मेश कथा, विल्वभुजकथा, वीरेश्वरसमाख्यान, गङ्गामाहात्म्य-कीर्त्तन, सत्येश और अमृतेशादि, पाराशरका भुजस्तम्भ क्षेत्रतीर्थसमूह, मुक्तिमण्डपकथा, विश्वेशविभव और यात्रा ये सब विषय निरूपित हुए हैं।

अनन्तर अवन्ती नामक पञ्चम खण्डमें ये सब विषय वर्णित हैं,—महाकालाख्यान, ब्रह्मशीर्षच्छेद, प्रायश्चित्त विधि, अग्निकी उत्पत्ति, सुरागमन, देवीदीक्षा, शिवस्तोत्र कपालमोचनाख्यान, महाकालवनस्थिति, कलकलेशतीर्थ, अप्सरा नामक कुण्ड, मर्कटेश्वरतीर्थ, स्वर्गद्वार, चतुःसिन्धुतीर्थ, शङ्खवापिका, सकरार्कगन्धवतीतीर्थ, दशाश्वमेधतीर्थ, पिशाचकादि यात्रा, महाकालेशयात्रा, वल्मीकेश्वरतीर्थ, शुकेश और नक्षत्रेशका उपाख्यान, कुशस्थलीप्रदक्षिण, अक्रूरमन्दाकिनी, अक्षपाद, चन्द्र और सूर्यका वैभव, करभेश, कुक्कुटेश, और लड्डुकेश प्रभृति तीर्थ, मार्कण्डेयेश, यज्ञवापी, सोमेश, नरकान्तक, केदारेश्वर, रामेश, सौभाग्येश, नरार्क, केशार्क, और शक्तिभेद प्रभृति तीर्थ, अन्धकस्तुतिकीर्त्तन, शिप्रास्नानादि फल, शिवस्तुति, हिरण्याक्षवधाख्यान, सुन्दरकुण्ड, अघनाशन, पुरुषोत्तमतीर्थ, विष्णुका सहस्रनाम-वीरेश्वर, सरोवर, कालभैरवतीर्थ, नागपञ्चमी महिमा, नृसिंह, जयन्तिका, मुकुटेश्वरयात्रा, देवसाधनकीर्त्तन, कर्कराजतीर्थ, रुद्रकुण्ड प्रभृतिमें बहुतीर्थनिरूपण, रेवामाहात्म्य, धर्मपुण्यका मार्कण्डेयके साथ मिलन, पूर्वलयानुभवाख्यान, अमृतकीर्त्तन, कल्प कल्पमें नर्मदा के नामका पृथक्त्व, ऋषि और नर्मदाका स्तव, कालरात्रिकथा, महादेवस्तुति, पृथक् कल्पकला, विशल्याख्यान, त्रिपुरदहन, देहपातविधान, कावेरीसङ्गम, दारुतीर्थ, अग्नितीर्थ, रवितीर्थ, नर्मदेश प्रभृति, शचीहरण, अन्धकासुरवध, शूलभेदोद्भव, भिन्न भिन्न दानधर्म, दीर्घतपाका आख्यान, ऋष्यशृङ्गकथा, चैत्रसेनकथा, काशिराजका मोक्षण, देवशिलाख्यान, शवरीचरित, व्याधाख्यान, पुष्करिण्यर्कतीर्थ, आदित्येश्वरतीर्थ, शक्रतीर्थ, करोटिक, कुमारेश, अगस्त्येश, च्यवनेश, मातृज, लोकेश, धनदेश, मङ्गलेश, कामज, नारदेश, नन्दिकेश और वरुणेश्वर प्रभृति तीर्थ, दधिस्कन्दादितीर्थ, रामेश्वरादितीर्थ, सोमेश, पिङ्गलेश्वर, ऋणमोक्ष, कपिलेश, पूतिकेश, जलेशय और चण्डार्कतीर्थ, कह्वोडीश, नन्दिक, नारायण, कोटीश और व्यासतीर्थ, व्यासतीर्थ, प्रभासिक, नागेश, सङ्कर्षणक, और मन्मथेश्वरतीर्थ, एरण्डीसङ्गम, सुवर्णशिला, करञ्ज और कामदतीर्थ, भाण्डीरतीर्थ, चक्रतीर्थ, स्कान्द, आङ्गिरस, अङ्गाराख्य, त्रिलोचन, इन्द्रेश, कम्बुकेश, सोमेश, कोहलेश, नार्मद, देवभागेश, आदिवाराह, रामेश, सिद्धेश, आहल्य, कङ्कटेश्वर, शाक्र, सौम, नान्देश, तापेश, रुक्मिणीभव, योजनेश, वराहेश, सिद्धेश, मङ्गलेश और लिङ्गवाराह प्रभृति तीर्थ, कुण्डेश, श्वेतवराह, भार्गवेश, रवीश्वर और शुक्र प्रभृति तीर्थ, हुङ्कारस्वामितीर्थ, सङ्गमेश, नारकेश, मोक्ष, सार्प, गोप, नाग, शाम्ब, सिद्धेश, मार्कण्ड और अक्रूर प्रभृति तीर्थ, कामोद, शूलारोप, माण्डव्य, गोपकेश्वर, कपिलेश, पिङ्गलेश, भूतेश, गाङ्ग गौतम, अश्वमेध, भृगुकच्छ, केदारेश, कनखलेश, जालेश, शालग्राम, वाराह, चन्द्रप्रभा, श्रीपत्याख्य, हंसक, मूलस्थान, शूलेश, चित्रदैवक, शिखीश, कोटितीर्थ, दशकन्य, सुवर्णक, ऋणमोक्ष प्रभृति तीर्थ, कृमिजङ्गलमाहात्म्य, रोहिताश्वकथा, धुन्धुमार-समाख्यान, धुन्धुमार-वधोपाख्यान, चित्रवहोद्भव, चण्डीशप्रभाव एवं केदारेश, लक्षतीर्थ, विष्णुपदीतीर्थ, च्यवन-अन्धाख्य, ब्रह्मसरोवर, चक्राख्य, ललिताख्यान, बहुगोमय, रुद्रावर्त्त, मार्कण्डेय, रावणेश, शुद्धपट, देवान्धु, प्रेततीर्थ, जिह्वोद, तीर्थोद्भव और शिवोद्भव प्रभृति तीर्थ ये सब विषय श्रवण करनेसे सभी पाप नष्ट होते हैं।

(६ष्ठ नागखण्डमें) इसमें लिङ्गोत्पत्ति, हरिश्चन्द्रकथा विश्वामित्रमाहात्म्य, त्रिशंकुकी स्वर्गगति, हाटकेश्वरमाहात्म्य, वृत्रासुरवध, नागविल, शंखतीर्थ, अचलेश्वरवर्णन, चमत्कारपुराख्यान, गयशीर्ष, बालशाख्य, बालमण्ड, मृगाह्वय, विष्णुपाद्र, युगरूप, सिद्धेश्वर, नागसरः, सप्तार्षेय, अगस्त्यकथा, भ्रूणगत, नलेश, शार्मिष्ठ, शोभनाथ, और जमदग्निवधोपाख्यान, निःक्षत्रियकथा, रामह्रद, नागपुर, जड़लिङ्ग, मुण्डीरादि त्रिकार्क, सतीपरिणय, वालखिल्य, योगेश, गारुड़ लक्ष्मीशाप, सोमप्रसाद, अम्बावृद्ध, पादुकाख्य, आग्नेय, ब्रह्म-

कुण्ड, गोमुख्य, लोहयष्टाख्य, अजापालेश्वरी, शनैश्चर, राजवापी, रामेश, लक्ष्मणेश, कुशेश और लवेशलिङ्ग, रैवती प्रभृति तीर्थ, सत्यसन्धेश्वराख्यान, कर्णोत्पलाकथा, अटेश्वर, याज्ञवल्क्य, गौर्य, गणेश और वास्तुसमाख्यान, अजागहकथा, मिष्टान्नदेश्वराख्यान और गाणपत्यत्रय, वाजिलचरित, मकरेशकथा, कालेश्वरी, अन्धकाख्यान, अप्सराकुण्ड, पुण्यादित्य, रोहिताश्व और नगरोत्पत्ति-कीर्त्तन, भार्गव और विश्वामित्रचरित, सारस्वत, पैप्पलाद, कंसारीश, पैण्डिक और ब्रह्माको यज्ञकथा, सावित्री उपाख्यान, रैवत, भर्तृयज्ञ, मुख्यतीर्थनिरूपण, कौरव, हाटकेश और प्रभासक्षेत्र, पौष्कर, नैमिष और धर्मारण्य, वाराणसी, द्वारका और अवन्त्याख्य, पुरीत्रय, वृन्दावन, खाण्डव और अद्वैकाख्यवनत्रय, कल्पशाल और नन्दाख्य ग्रामत्रय, असि, शुक्ल और पितृसंज्ञ तीर्थत्रय, श्री, अर्बुद और रैवत नामक पर्वतत्रय, गङ्गा, नर्मदा और सरस्वती नामक नदीत्रय, कूपिका, शङ्खतीर्थ, अमरक और बाल-मण्डनतीर्थ, शाम्बादित्य, श्राद्धकल्प, यौधिष्ठिरसंवाद, अन्धक, जलशायी, चातुर्मास्य, अशून्यशयनव्रत, मङ्कणेश, शिवरात्रि, तुलापुरुषदान, पृथ्वीदान, बालकेश, कपाल-मोचनेश्वर, पापपिण्ड, सप्तलिङ्ग और युगमानादि-कीर्त्तन, शाकम्भर्य्याख्यान, एकादशरुद्रकीर्त्तन, दान-माहात्म्यकथन और द्वादशादित्यकीर्त्तन ये सब वर्णित हुए हैं।

(७म प्रभासखण्डमें)—इसमें सोमेश, विश्वेश, अर्क-स्थल, सिद्धेश्वरादिका आख्यान, अग्नितीर्थ, कपर्द्दीश, केदारेशतीर्थ, भीम, भैरव, चण्डीश, भास्कर और अङ्गार-केश्वर प्रभृति हरविग्रह, वहां सिद्धेश्वरादि दूसरे और भी पञ्चरुद्रका अवस्थान, वरारोहा, अजपाला, मङ्गला और ललितेश्वरी, लक्ष्मीश, वाड़वेश, अर्घ्येश, कामेश्वर, गौरीश, वरुणेश, गणेश्वर, कुमारेश, साकल्य, शकुन, उतङ्क, गौतम, दैत्यघ्नेश और चक्रतीर्थ, भूतेशादिलिङ्ग, आदि-नारायण, चक्रधराख्यान, शाम्बादित्यकथा, कण्टक-शोधिनीकथा, महिषघ्नीकी कथा, कपालीश्वर, कोटिश और बालब्रह्म नामक कथा, नरकेश, सम्वर्त्तेश और निधीश्वरकथा, बलभद्रेश्वरकथा, गङ्गा, गणपति, जाम्बवती नामक नदी और पाण्डुकूपकी कथा, शतमेध, लक्षमेध और कोटिमेधकथा, दुर्वासादिकी कथा, नगरार्क, कृष्ण, सङ्कर्षण, समुद्र, कुमारी, मोक्षपाल और ब्रह्मेशकी कथा, पिङ्गला, सङ्गमेश, शङ्करार्क, घटेश, ऋषितीर्थ और नन्दार्क, त्रितकूपकीर्त्तन, शशोपान, पर्णाक और न्यंकु-मतीकी कथा, वाराहस्वामि-वृतान्त, छायालिङ्गाख्य और गुल्फकथा, कनकनन्दी, कुन्ती और गङ्गेशकथा, चमसो-द्भेद, विदुर और त्रिलोकेशकथा, मङ्कणेश, त्रिपुरेश और षण्डतीर्थकथा, सूर्य, प्राची, त्रीक्षण और उमानाथकथा, भूद्वार, शूलस्थल, च्यवन और अर्केशकी कथा, अजा-पालेश, बालार्क और कुवेरस्थलकथा, पवित्र ऋषितोया-कथा, सङ्गमेश्वरकीर्त्तन, नारदादित्यकथन, नारायण-निरूपण, तप्तकुण्डमाहात्म्य, मूलचण्डीशवर्णन, चतुर-वक्त्रगणाध्यक्ष और कलम्बेश्वरकथा, गोपालस्वामी और वकुलस्वामी, मरुतीकथा, क्षेमार्क, विघ्नेश और जल-स्वामीकथा, कालमेघ, रुक्मिणी, उर्वशीश्वर, भद्र, शङ्खा-वर्त्त, मोक्षतीर्थ, गोष्पद, अच्युतगृह, मालेश्वर, हुङ्कार और कूपचण्डीशकथा, कापिलेशकथा, जरद्गवशिवकथा, नल, कर्कटेश्वर और हाटकेश्वर, जरद्गवेश प्रभृतिकी कथा, सुपर्णेश, भैरवी और भल्लतीर्थकथा, कर्दमाल और गुप्त-सोमेश्वरका कीर्त्तन, बहुस्वर्णेश, शृङ्गेश और कोटीश्वर-कथा, मार्कण्डेश, कोटीश, दामोदरकथा, स्वर्णरेखा, ब्रह्म-कुण्ड, कुन्तीश, भीमेश, मृगीकुण्ड, सर्वस्वक्षेत्र, छत्रा-विल्वेश, गङ्गेश-रैवतादिकी कथा, सम्भ्रकथा, अचलेश्वर-कीर्त्तन, नागतीर्थकथा, वशिष्ठाश्रमवर्णन, कर्णमाहात्म्य, त्रिनेत्रमाहात्म्य, केदारमाहात्म्य, तीर्थगमन-कीर्त्तन, कोटीश्वर, रूपतीर्थ, हृषिकेशकथा, सिद्धेश, शुक्रेश और मणिकर्णीश कीर्त्तन, पंगुतीर्थ, यमतीर्थ और वाराहीतीर्थ वर्णन, चन्द्रप्रभा, सपिण्डोद, स्त्रीमाहात्म्य और शुक्ल-तीर्थ माहात्म्य, कात्यायनीमाहात्म्य, पिण्डारक, कनखल-चक्र, मनुष्य और कपिलाग्नितीर्थकथा, चण्डीस्थानादिक कथा, कामेश्वर और मार्कण्डेयोत्पत्तिकथा, उद्दालकेश और सिद्धेशतीर्थकथा, श्रीदेवमाताकी उत्पत्ति, व्यास और गौतमतीर्थकी कथा, कुलसम्भाका माहात्म्य, चन्द्रो-द्भेदादिकथा, काशीक्षेत्र, उमा और महेश्वरका माहात्म्य, महौजाका प्रभाव, जम्बूतीर्थवर्णन, गङ्गाधर और मिश्रक-की कथा, द्वारकामाहात्म्य, चन्द्रशर्मकथा, जागराद्याख्य-

व्रत, एकादशीव्रत, महाद्वादशीका आख्यान, प्रह्लादर्षिसमागम, दुर्वासाका उपाख्यान, यात्रोपक्रमकीर्त्तन, गोमतीका उत्पत्तिकीर्त्तन, चक्रतीर्थ माहात्म्य, गोमतीका समुद्र-सङ्गम, सनकादि ह्रदाख्यान, नृपतीर्थ कथा, गोप्रचारकथा, गोपियोंका द्वारका गमन, गोपीश्वरसमागम, ब्रह्मतीर्थादि-कीर्त्तन, पञ्चनद्यागमाख्यान, शिवलिङ्ग महातीर्थ और कृष्णपूजादिकीर्त्तन, त्रिविक्रममूर्त्त्याख्यान, दुर्वासा और कृष्णकथा, कुशदैत्यवध, विशेषार्चनमें फल, गोमती और द्वारकामें तीर्थगमनकीर्त्तन, कृष्णमन्दिरसंप्रेक्षण, द्वारवत्यभिषेचन, वहां तीर्थवासकथा और द्वारका पुण्यकीर्त्तन।

ऊपरमें जो सब पुराण उद्धृत हुए हैं उनसे स्कन्द-पुराणको प्रधानतः संहिता और खण्ड इन्हीं दो प्रधान भागोंमें विभक्त किया जा सकता है। इनमेंसे संहिता ६ और खण्ड ७ हैं। संहिता और खण्डमेंसे भी फिर कोई कोई नाना भागोंमें विभक्त है। स्कन्दपुराण ८१००० हजार श्लोकोंमें ग्रथित होने पर भी उन सब संहिताओं और खण्डोंको एकत्र करने पर लाखसे अधिक श्लोक हो जाते हैं।

संहिताओंमें अनेक शैवदार्शनिक मत और शैव-सम्प्रदायके आचार-व्यवहार और अनुष्ठानादिके परिचय हैं। उक्त छः संहिताओंके मध्य सनत्कुमार, सूत, शङ्कर और सौरसंहिताके बहुत कुछ अंश पाये गये हैं। विष्णु और ब्रह्मसंहिता टीकाके साथ उत्तर-पश्चिमाञ्चलमें विरल प्रचार है, किन्तु इस देशमें पाया नहीं जाता।

जिन सब संहिताओंका पता लगा नीचे उनकी विषयानुक्रमणिका दी जाती है:—

१म सनत्कुमार-संहिता।

१ विश्वेश्वरगणानुवर्णन, २ काश्यपवर्णन, ३ मोक्षोपायनिरूपण, ४ विश्वेश्वरलिङ्गाविर्भावकथन, ५ पाप-हरणोपायवर्णन, ६ भवानीवर्णन, ७ यात्रावर्णन और प्रशंसा, ८ देवताओंका अविमुक्तक्षेत्र प्रवेशवर्णन, ९ तीर्थवली-परिवृत भागीरथीप्रवेशवर्णन, १० शिवनृत्य-कथा, ११ हिरण्यप्रशंसा, १२ प्रभाकरका काशीप्रवेश, १३ पाशुपतव्रतोपदेश, १४ प्रभाकरका काशीवासप्रदान, १५ गरुड़ेश्वर यात्रावर्णन, १६ कलिव्याकुल व्यासका वाराणसीप्रवेशकथन, १७ व्यासभिक्षाटनवर्णन, १८ व्यासक्षेत्रकथा, १९ अदाम्भेश्वरमाहात्म्यवर्णन, २० काशीधर्मनिरूपण, २१ व्यासचरित्रवर्णन।

२य सूतसंहिता।

१म शिवमाहात्म्यखण्डमें—१ ग्रन्थावतार, २ पाशुपत-व्रत, ३ नन्दीश्वरविष्णुसंवादमें ईश्वरप्रतिपादन, ४ ईश्वर-पूजाविधान और तत्पूजाफलकथन, ५ शक्तिपूजाविधि, ६ शिवभक्तपूजा, ७ मुक्तिसाधन, ८ कालपरिमाण, तद-नवच्छिन्नस्वरूप-कथन, ९ पृथिवीका उद्धरण, १० ब्रह्मा-कर्तृक सृष्टिकथन, ११ हिरण्यगर्भादिविशेष सृष्टि, १२ जातिनिर्णय, १३ तीर्थमाहात्म्य।

२य ज्ञानयोग खण्डमें—१ ज्ञानयोग सम्प्रदाय-परम्परा, २ आत्मसृष्टि, ३ ब्रह्मचर्याश्रमविधि, ४ गृहाश्रमविधि, ५ वानप्रस्थाश्रमविधि, ७ प्रायश्चित्तकथा, ८ दानधर्मफल, ९ पापकर्मफल, १० पिण्डोत्पत्ति, ११ नाड़ीचन्द्र, १२ नाड़ीशुद्धि, १३ अष्टाङ्गयोगमें यमविधि, १४ नियमविधि, १५ आसनविधान, १६ प्राणायामविधि, १७ प्रत्याहार-विधान, १८ धारणाविधि, १९ ध्यानविधि, २० समाधि।

३य मुक्तिखण्डमें—१ मुक्ति, मुक्तिउपाय, मोचक और मुक्तिप्रद चतुर्विधप्रश्न; २ मुक्तिभेदकथन, ३ मुक्तिउपाय-कथन, ४ मोचनकथन, ५ मोचनप्रदकथन, ६ ज्ञानोत्पत्ति-कथन, ७ गुरुप्रसादन और शुश्रूषणमहिमा, ८ व्याघ्रपुरमें देवताओंका उपदेश, ९ ईश्वरका नृत्यदर्शन।

४र्थ यज्ञवैभवखण्डमें अधोभागमें—१ वेदार्थप्रश्न, २ परापरवेदार्थविचार, ३ कर्मयज्ञवैभव, ४ वाचिकयज्ञ, ५ प्रणवविचार, ६ गायत्रीप्रपञ्च, ७ आत्ममन्त्र, ८ षड़क्षर-विचार, ९ ध्यानयज्ञ, १० ज्ञानयज्ञ, ११-१५ ज्ञानयज्ञविशे-षादि, १६ ज्ञानोत्पत्तिकारण, १७ वैराग्यविचार, १८ अनित्यवस्तुविचार, १९ नित्यवस्तुविचार, २० विशिष्ट-धर्मविचार, २१ मुक्तिसाधनविचार, २२ मार्गप्रामाण्य, २३ शङ्करप्रसाद, २४-२५ प्रसादवैभव, २६ शिवभक्ति-विचार, २७ परपदस्वरूपविचार, २८ शिवलिङ्गस्वरूप-कथन, २९ शिवस्थानविचार, ३० भस्मधारणवैभव, ३१ शिवप्रीतिकर ब्रह्मैक्यविज्ञान, ३२ भक्ताभावकारण, ३३ परतत्वनामविचार, ३४ महादेवप्रसादकारण, ३५ सम्प्र-

दाय-परम्पराविचार, ३६ सद्योमुक्तिकर क्षेत्रमहिमा, ३७ मुक्तिउपायविचार, ३८ मुक्तिसाधनविचार, ३९ वेदादिका अविरोध, ४० सर्वसिद्धिकर कर्मविचार, ४१ पातक-विचार, ४२ प्रायश्चित्तविचार, ४३ पापशुद्धिउपाय, ४४ द्रव्यशुद्धिउपाय, ४५ अभक्ष्यनिवृत्ति, ४६ मृत्युसूचक, ४७ अवशिष्ट पापस्वरूपकथन।

उपरिभागमें—१ ब्रह्मगीता, २ वेदार्थविचार, ३ साक्षिस्वरूपकथन, ४ साक्ष्यस्तित्वकथन, ५ आदेशकथन, ६ उदरोपासन, ७ वस्तुस्वरूप विचार, ८ तत्त्ववेदविधि, ९ आनन्दस्वरूप कथन, १० आत्माका ब्रह्मतत्त्वप्रतिपादन, ११ ब्रह्माके सर्वशरीरमें स्थितिकथा, १२ शिवका अहं-प्रत्ययाश्रयत्व, १३ सूतगीता, १४ आत्माकर्तृक सृष्टि, १५ सामान्यसृष्टि, १६ विशेषसृष्टि, १७ आत्मस्वरूपकथन, १८ सर्वशास्त्रार्थ संग्रह, १९ रहस्यविचार, २० सर्व-वेदान्तसंग्रह।

३य शंकरसंहिता।

यह शङ्करसंहिता फिर नाना खण्डोंमें विभक्त है जिनमेंसे शिवरहस्यखण्ड ही प्रधान है। इस शिवरहस्य-खण्डमें लिखा है—

"तत्र या संहिताप्रोक्ता शाङ्करी वेदसम्मिता।
त्रिंशत्सहस्रग्रन्थानां विस्तरेण सुविस्तृता॥ (६०)
आदौ शिवरहस्याख्यं खण्डमद्य वदामि वः।
तत्र योदशसाहस्रैः सप्तकाण्डैरलंकृतम्॥ (६१)
पूर्वः सम्भवकाण्डाख्यो द्वितीयस्त्वासुरः स्मृतः।
माहेन्द्रस्तु तृतीयो हि युद्धकाण्डस्ततः स्मृतः॥ (६२)
पञ्चमो देवकाण्डाख्यो दक्षकाण्डस्ततः परम्।
सप्तमस्तु मुनिश्रेष्ठो उपदेश इति स्मृतः॥" (६३)

इस स्कन्दपुराणमें वेदसम्मित शङ्करसंहिता ३०००० ग्रन्थोंमें सविस्तर वर्णित हुई है। इसके प्रथम खण्डका नाम है शिवरहस्य। इसकी श्लोकसंख्या १३००० हैं और यह सात काण्डोंमें विभक्त है। यथा—सम्भवकाण्ड, आसुरकाण्ड, माहेन्द्रकाण्ड, युद्धकाण्ड, देवकाण्ड, दक्ष-काण्ड और उपदेशकाण्ड।

१म सम्भवकाण्डमें—१ सूतशौनकसंवाद, शिवके आदेशसे विष्णुका व्यासरूपमें अवतार और अष्टादश-पुराणसङ्कलन, जिस जिस पुराणमें ब्रह्मादि देवताओंके अन्यतमका माहात्म्य दिया गया है, उस उस पुराणका नामकीर्त्तन, २ स्कन्दपुराणान्तर्गत षट्संहिताका नामकथन, ३ दाक्षायणीका शिवनिन्दा सुन कर निज देहत्याग और मायामयी हिमालयकन्याके रूपमें आविर्भाव, ४ शूरपद्म प्रभृति असुरोंके उपद्रवसे पीड़ित इन्द्रादि देवताओंकी ब्रह्माके समीप गमनकथा, ५ ब्रह्माके निकट शूरपद्म, सिंहवक्त्र और तारकासुर प्रभृतिका पराक्रम और इन्द्रादिका क्लेशविज्ञापन, ६ इन्द्रादि देवताओंके साथ ब्रह्माका वैकुण्ठ गमन और विष्णुके निकट असुरोंका उप द्रवकथन, ७ ब्रह्मादिके साथ नारायणका कैलास-गमन और शिवके निकट असुरकर्तृक देवपराभव-वर्णन, ८ कार्त्तिकको उत्पादन कर असुरका संहार करूंगा, इत्यादि वाक्योंसे विष्णु आदिको आश्वासन दे शिवका समाधि-अवलम्बन, ८-१० शिवकी समाधि भङ्ग करनेके लिये देवताके आदेशसे मदनका कैलासगमन और समाधि भङ्गका उपायचिन्तन, ११ शिवका समाधिभङ्ग और मदनभस्म, मदनके पुनर्जीवनके लिये रतिकी प्रार्थना, पार्वतीको छलनेके लिये वृद्धब्राह्मणके रूपमें शिवका हिमालय-गमन, १३-१४ वृद्धब्राह्मणरूपी शिवको पार्वतीके समीप शिवनिन्दा, उसे सुन कर पार्वतीका क्रोध और उन्हें सन्तुष्ट करके शिवका कैलास आगमन, १५ महा-देवका सप्तर्षि स्मरण और पार्वतीका विवाह करनेके लिये उन्हें हिमालयके निकट प्रेरण, १६ सप्तर्षि-हिमालय-संवाद, १७ सपत्नी हिमालयकी गौरीदानमें सम्मति, सप्तर्षिका शिवके निकट आगमन, १८-२२ हरपार्वतीके विवाहाङ्ग कर्मका अनुष्ठान और हरपार्वतीका मिलन, २३ पार्वतीके साथ शिवका कैलासगमन, २४-२६ गणेश-का उत्पत्ति-विवरण, २७ वीरबाहु, वीरकेशरी, वीरमहेन्द्र, वीरचन्द्र, वीरमार्त्तण्ड, वीरान्तक और वीर नामक शिवपुत्रोंका जन्मवृत्तान्त, २८ शरवनमें कार्त्तिकेयका जन्म और उन्हें कैलास लाना, २९ क्रीड़ाच्छलमें कार्त्तिकेयका विक्रमवर्णन, ३० इन्द्रादि देवताओंका कार्त्तिकेयके साथ युद्ध और इन्द्रादिका पराभव, ३१ बृहस्पतिकी प्रार्थनासे कार्त्तिकेयकर्तृक देवताओंका पुनर्जीवन और आत्माका विश्वात्मक रूपप्रदर्शन, ३२ कार्त्तिकेयका देव-सेना-पतित्व पर अभिषेक, नारदानुष्ठित यज्ञमें प्राप्त पश्वङ्ग-

सम्भूत एक छाग द्वारा त्रिलोकव्याकुलीकरण और उस छागको कार्त्तिकेयके वाहनत्व पर वरण, ३३ कार्त्तिकेय-कर्तृक ब्रह्माका कारागाररोधकथन, ३४ शिवकर्तृक ब्रह्माका कारारोधमोचन, ३५-३६ कार्त्तिकेयका रूप, वीर्य और विभूतिकथन, ३७ शूरपद्म प्रभृति असुरोंका विनाश करनेके लिये कार्त्तिकेय और वीरवाहु आदिकी युद्धयात्रा, ३८-३९ तारकासुरके साथ वीरवाहु आदिका युद्धवर्णन, ४० वीरवाहुको पराजय, ४१-४३ कार्त्तिकेय और तारकासुरका युद्धवर्णन, ४४ क्रौञ्च और तारकासुरका वधकथन, ४५ क्रौञ्चतारकासुरवधके दिन ब्रह्माविष्णु प्रभृति देवताओंके साथ कार्त्तिकेयका हिमालय-पर्वत पर अवस्थितिकथन, ४६ तारकासुरकी पत्नियोंका विलाप, तारकासुरके पुत्र असुरेन्द्रके पिताकी अन्त्येष्टिक्रिया समाप्त करके पितृव्य शूरपद्मके निकट आगमन और कार्त्तिकेयके हाथसे पितृवधवृत्तान्तकथन, ४७ कार्त्तिकेयका बलविक्रमादि जाननेके लिये उनके निकट शूरपद्मासुरकर्तृक गुप्तचरप्रेरण, ४८-५० कार्त्तिकेयादि देवताओंका वाराणसी-तीर्थादिगमनवृत्तान्त।

२य असुरकांडमें—१ शूरपद्म-सिंहास्य-तारक-गजवक्त्रादिका उत्पत्तिकथन, २ शूरपद्म, सिंहवक्त्र और तारकासुरका तपस्याकथन, ३ महादेवके निकट उनकी वरप्राप्ति, ४-७ शूरपद्मादि असुरकर्तृक देवताओंकी पराजय, ८ इन्द्रादिकर्तृक शूरपद्मका राज्याभिषेकवर्णन, ९ शूरपद्मादिका विवाह और वंशविस्तारकथन, १० शूरपद्मका दौरात्म्यवर्णन, ११ विन्ध्यपर्वतका पतन और वातापिवध, १२ शूरपद्मके भयसे श्रीकोपानगरमें शची समेत इन्द्रका पलायन और देवताओंका उनके समीप आगमन, १३ गण्डकोकी उत्पत्ति, महाकालकर्तृक शूरपद्मभगिनीका हस्तच्छेद, १४ शूरपद्मके समीप अजवक्त्रकर्तृक अपना हस्तच्छेदविवरण, १५ इन्द्रपुत्र जयन्त्यादि देवताओं तथा शूरपद्मसुत भानुकोपाख्यान, असुरादिका युद्ध वृत्तान्त।

३य वीरकांडमें—१-७ शूरपद्मासुरके बलवीर्यादि देखनेके लिये वीरवाहुका प्रत्यागमन, वीरवाहुके मुखसे शूरपद्मका बलवीर्य सुन कर युद्धके लिये कार्त्तिकेयका लङ्कागमन।

४र्थ युद्धकांडमें—१-३५ कार्त्तिकेय वीरवाहु आदिके साथ शूरपद्म भानुकोपादिका सविस्तार युद्धवृत्तान्त, शूरपद्मभानुकोपादिका निधनकीर्त्तन।

५म देवकांडमें—१-७ कार्त्तिकेयका विवाहवर्णन, मुचुकुन्द नृपतिके चरिताख्यान प्रसङ्गमें कार्त्तिकेयका माहात्म्य कीर्त्तन।

दक्ष कांडमें—१-४ ब्रह्मादक्ष संवादमें शम्भुका जगत्-कारणत्वकथन, शिवका सर्वव्यापित्वादिनिरूपण, जगत्का ब्रह्मात्मकत्वकथन, शिवका पतित्व और ब्रह्मादि यावतीय जीवोंका पशुत्वकथन, शिवाराधनाके लिये दक्षका मानसरोवरादिगमनवृत्तान्त, शिवका वर पा कर दक्षका पुरीनिर्माणविवरण, दक्षपुत्रोंकी स्रष्टृत्वप्राप्तिकी इच्छासे मानससरोवरमें तपस्यादि, सारदसमागममें विवेकोदयके हेतु उनका मोक्षाभिलाषादिविवरण, यह वार्त्ता सुन कर दक्षकी पुनर्वार शतपुत्रसृष्टि, मोक्षकी कामनासे शतपुत्रकी नारदोपदेशसे तपश्चारण, दक्षका क्रोध और त्रयोविंशति कन्यासृष्टि, वशिष्ठादि प्रमुख ऋषिगणको कन्यासम्प्रदान, पुनर्वार सप्तविंशति कन्यासृष्टि और चन्द्रको सम्प्रदान, कृत्तिकाके प्रति निरन्तर अनुरक्तिके कारण दक्षकर्तृक चन्द्रको अभिशाप और चन्द्रके क्षयरोगकी प्राप्तिकथा, चन्द्रका शिवाराधनादिवृत्तान्त, ५-९ हरपार्वतीसंवादमें जगत्कारणादिकथा, शिवके उपदेशसे देवीका कन्यारूपमें पद्मवनमें अवस्थान, दक्षकर्तृक कन्यात्वमें उनका ग्रहण, पशुपतिको पतिरूपमें पानेकी आशासे गौरीके दक्षगृहमें रह कर तपश्चर्य्या, वृद्धब्राह्मणके वेशमें शिवका तपोरता गौरीके समीप आगमन, शिवदुर्गाका विवाहोत्सववर्णन, अन्धकरिपुके अकस्मात् अन्तर्धान पर देवीकी पुनर्वार तपस्या, शिवसमागमवर्णन, दुहितृजामातृ देखनेकी अभिलाषासे दक्षका कैलासगिरि आगमन, शिवनिन्दादिवृत्तान्त, ब्रह्माकर्तृक यज्ञानुष्ठानविवरण, नन्दीके साथ दक्षका विवाद-वर्णन, १०-१४ दक्षयज्ञ, यज्ञसभामें शिवभक्तोंके नहीं आनेकी दक्षकी चेष्टा, दक्षदधीचिसंवाद, उसके प्रसङ्गमें शिवका परब्रह्मत्वकीर्त्तन, रुद्रनामवितरण, दक्षकर्तृक शिवचरित्र पर दोषारोपण, महादेवके दिगम्बरत्वका कारणनिर्देश, तपस्विगणको मोहनेके लिये मोहिनीवेशमें

श्रीधरका और योगीवेशमें महेश्वरका दारुकवन-प्रवेश, व्याघ्रचर्मादि और परशुमृगादि भगवद्भूषणधारणका कारणनिर्देश, १५-२० विधाताका वर पा कर गजासुरकर्तृक देवताओंका दुरवस्थावर्णन, विरूपाक्षकर्तृक गजनिपात और तच्चर्म-धारणादि वृत्तान्त, वराहरूपमें विष्णुकर्तृक हिरण्याक्षनाश और दन्ताघातसे चराचरविनाश, ब्रह्मादिको प्रार्थनासे महादेवकर्तृक तद्दन्तोत्पादन और स्वकरमें धारण विवरण, समुद्रमन्थनकालमें शिवकर्तृक मन्दराघातसे चञ्चलकूर्मका पृष्ठास्थिग्रहणादिविवरण, विषाग्निदग्ध विष्णुका कृष्णत्व कथन, शिवकर्तृक विषपान, देवगणकृत नीलकण्ठस्तोत्र, शिवकी भिक्षावृत्तिका कारण-निर्देश, पद्मनाभ और ब्रह्माका जगत्कर्तृत्व ले कर परस्परमें विवाद और शिवके समीप आविर्भावादि, कालभैरवोत्पत्ति, तत्कर्तृक ब्रह्माका शिरश्छेदन, विष्णु प्रभृतिका रुधिरग्रहणवृत्तान्त, २१-२५ वृषरूपधारी हरिका हरवाहनत्वप्राप्तिकारण, शिवका कपालभस्मधारणादि विवरण, हररोपानलसे जालन्धरकी उत्पत्तिकथा, तदुपद्रुत केशवादि देवताओंकी प्रार्थनासे महादेवकर्तृक जालन्धरवध-वृत्तान्तकथन, जालन्धरकामिनी वृन्दाके प्रति कामयमान विष्णुकर्तृक जालन्धरके मृत शरीरमें प्रवेश और वृन्दाके साथ सम्भोगादि, ब्रह्मवाक्यसे वृन्दाबीजसे श्मशानोपरभूमिमें उत्पन्न तुलसीका आधिक्यविवरण, पार्वतीके करतलजातस्वेदसलिलसे गङ्गाका उत्पत्तिवृत्तान्त, २६-३४ शुक्राचार्योपदिष्ट मृतसेनके आदेशसे मागधाख्ययोगिवरको मोहनार्थ विभूति नाम्नी असुरकामिनीका मेरुप्रदेशमें गमन, करिणीरूपधारिणी विभूतिके साथ करिरूपधारी मागधका विहार, गजमुखदैत्यका उत्पत्तिकथन, पार्वतीपरमेश्वरकी अक्षक्रीड़ामें विष्णुका साक्षिरूपमें अवस्थानकथन, पार्वतीके शापसे विष्णुकी अजगररूपप्राप्ति और वटद्वीपमें अवस्थान, गणेशके साथ गजमुखमित्र मृतसेनका युद्ध, गणेशवाणविद्ध गजमुखका मूषिकरूपग्रहणविवरण, गणेशकर्तृक उसे वाहनत्वमें ग्रहण और तदारोहणादिकीर्त्तन, शुक्राचार्य-मृतसेन प्रभृतिका पक्षिरूपमें पलायन, गणेशको देख कर अजगररूपी हरिकी स्वरूपत्वप्राप्ति, ३५-४० शिवमाहात्म्यश्रवण पर दक्षके सुमति उत्पन्न होते न देख दधीचिका प्रस्थान, नारदके मुखसे पितृगृहमें यज्ञानुष्ठानका संवाद सुन शिवके आदेशसे दाक्षायणीका पितृभवन-गमन, दक्षके मुखसे शिवनिन्दा सुन कर विमान पर चढ़ देवीका फिरसे कैलासगमन और शिवके समीप तद्वृत्तान्तकथन, शिव और शिवाके क्रोधसे भद्रकाली और वीरभद्रका आविर्भावप्रस्ताव, शिवकी आज्ञासे डाकिनी, शाकिनी, हाकिनीप्रभृतिके साथ वीरभद्रादिका दक्षालय-गमन, दक्षका शिरश्छेद, वीरभद्रकृत ब्रह्मा और इन्द्रादिकी दुरवस्था, विष्णुके साथ उनका समरसम्भव, विष्णुकृत तत्स्तोत्र, देवताओंकी जीवनप्राप्ति, दक्षका पुनरुज्जीवन, दक्षके समीप ब्रह्माकर्तृक शिवमाहात्म्यकीर्त्तन, पृथिवीस्थापनादिकथन, भूगोलकथन।

७ उपदेशकाण्डमें—१-२ कैलासवर्णन, ३-५ असुरादिका द्वेषोत्पत्ति-कारणनिर्देश, ६-७ अजमुखका आसुरदेहोत्पत्ति हेतु और पूर्वजन्मकर्मकथन, ८-१२ भस्ममाहात्म्यकीर्त्तन, १३-१६ रुद्राक्षमाहात्म्यकीर्त्तन, २०-२६ शिवनाममाहात्म्यकथन, २७ सोमवारव्रतविधि और तन्माहात्म्यकीर्त्तन, २८ आर्द्राव्रतविधि, २९-३० उमामाहेश्वरव्रतविधि, ३१ केदारव्रतविधि, ३२ कल्याणव्रतविधि, ३३ शूलव्रतविधि, ३४ ऋषभव्रतविधि, ३५ शुक्रवारव्रतविधि, ३६ विघ्नेश्वरव्रतविधि, ३७ कृत्तिकादिव्रतमाहात्म्य कथन, ३८ माघमासके प्रथम दिवसमें और चैत्राश्विनमासके भरणीनक्षत्रमें शिवव्रतविधान, ३९-४७ शिवभक्तके लक्षणादि, ४८ शिवपुराणश्रवणफल, ४९-५७ शिवद्रोहफलकीर्त्तन, ५८-६० शिवनिन्दादिफलकीर्त्तन, ६१-८१ शिवपूजामाहात्म्यकथन, ८२ शिवयोगकथन, ८३-८४ शिवज्ञानकथन, ८५ शिवका पञ्चविंशतिमूर्त्तिकथन।

६ष्ठ सौरसंहिता।

१ सूतके साथ ऋषियोंके संवादमें अष्टादशपुराणकीर्त्तन, उपपुराणकथन, व्यासकृत शिवाराधन-विवरण कथन, तत्कर्तृक वेदविभाग कथन, ऋग्वेदकी इक्कीस शाखाओंका विवरण, यजुर्वेदकी सौ शाखाओंका विवरण, सामवेदकी हजार शाखाओंका विवरण, विभागपूर्वक जैमिनिप्रभृतिको वेददान-विवरण कथन, मुनियोंके निकट कृष्णद्वैपायनके परब्रह्मका रूपवर्णन, उनका

शिव-शम्भु-महादेवादि नामकथन, धर्मका चोदनालक्षणत्वकथन, चोदना-प्रामाण्यनिरूपण, पुराणलक्षणकथन, २-५ याज्ञवल्क्यकृत सूर्यका उपासनाविवरणकथन, उसे सूर्यका तत्वज्ञानोपदेश कथन, अभेदवादकथन, जगत्सृष्टि कथन, हिरण्यगर्भका उपाधिभेदसे सप्तपातालका स्वरूपकथन, स्वर्गका संस्थानादिकथन, वर्षादि स्थाननिर्देशपूर्वक जम्बूद्वीप संस्थानादिकथन, प्लक्षद्वीपका निरूपण, आवह-प्रवहादि सप्त वायु, नेमिनिरूपण, नक्षत्रमण्डल, सप्तर्षिमण्डल, ध्रुवमण्डल और सुरत्यादि कथन, सूर्य-चन्द्र-मण्डल आदिका मण्डलविस्तारादि परिमाणकथन, सदाशिवलोकसंस्थानकथनपूर्वक विस्तृतरूपमें सदाशिवरूपवर्णन, जगत्कारण-निरुपण प्रसङ्गमें मायावाद-निरूपण, वेदान्तप्रशंसा, ब्रह्मकारणतावादका अभ्यर्हितत्व कथन, आर्हत, बौद्ध, पाञ्चरात्र, विनायक आदि तन्त्रोंका निन्दाकीर्त्तन, ६-१० भस्म त्रिपुण्ड्रादि धारणमाहात्म्यकथन, शापक्षयोपायकथन, अविमुक्तमाहात्म्यकथन, विश्वेश्वरमहिमा, वाराणसीवर्णन, गङ्गादि नानातीर्थमाहात्म्यकथन, अध्यारोपादि स्वरूपनिरूपण, अज्ञानलक्षणादिकथन, आत्मस्वरूपादिकथन, परमात्मा और जीवात्माका उपाधिभेदनिरूपण, विज्ञानमाहात्म्य कथन, उसका उपाय कीर्त्तन, उसका स्वरूप-कथन, ज्ञान-कारणनिरूपण, ११-१६ सत्त्व-रज-तमोगुणादिका प्रकृतिनिरूपण, जीवस्वरूपविवेचना, निर्गुण आत्माका वन्धहेतुनिरूपण, देह इन्द्रिय मन प्राण विज्ञान और शून्यादिका आत्मत्ववाद-कथन, मोक्षोपायकथन, मोक्षस्वरूपनिरूपण, श्रुतिकल्पनायोग्य विषय-निरूपण, याज्ञवल्क्यकर्तृक सूर्यस्तोत्रकीर्त्तन।

प्रभासखण्ड और नारदपुराणमें जिस प्रकार सप्त खण्डोंका एक दूसरेके बाद विवरण किया है, उसी प्रकार यहां भी सप्तखण्डोंकी सूची दी जाती है।

१म अम्बिकाखण्ड।

१ कार्त्तिकेयका जन्म, २ अनुक्रमणिका, ३ नैमिषारण्यका उत्पत्तिविवरण, ४ ब्रह्माका प्राजापत्याभिषेक, ५ रुद्रका जन्म, ६ ब्रह्माका शिरश्छेद, ७ कपालसंस्थापन, ८ देवगणकर्तृक रुद्रदर्शनवृत्तान्त, ९ सुवर्णाक्षोत्पत्तिवर्णन, १० दक्षशापकथा, ११ उमातपस्यावर्णन, १२ ग्राहकर्तृक बालमोक्षण, १३ उमाका विवाह, १४ उमाविवाहस्तव, १५ वशिष्ठवरप्रदान, १६ शक्ति नामक वशिष्ठपुत्रोत्पत्तिकथा, १७ कल्मापपादशापविवरण, १८ राक्षससत्रनिरूपण, १९ विश्वामित्रकर्तृक वशिष्ठके प्रति वैर-निवर्त्तन, २० नन्दीका तपस्याप्रवेश, २१ नन्दीकर्तृक महादेवकी स्तुति, २२ जप्येश्वरक्षेत्रमाहात्म्यकथन, २३ नन्दीश्वरके अभिषेकार्थ महादेवका इन्द्रादि देवताह्वान, २४ नन्दीश्वराभिषेक स्तुति-कथन, २५ नन्दीश्वर-विवाहकथन, २६ मेनकाकथित पतिनिन्दाश्रवण पर दुःखिता पार्वतीका शिवके समीप आगमनवृत्तान्त, २७ शिवको गो-हरिस्थादि दानफल, २८ शिवपूजाविधि, २९ कुवेरपञ्चचूडावरप्रदान, ३० वाराणसीमाहात्म्य, ३१ दधीचमाहात्म्य, ३२ दक्षयज्ञविनाशवर्णन, ३३ वृषोत्पत्ति-वर्णन, ३४ उपमन्युवरप्रदान, ३५ सुकेशवरप्रदान, ३६ पितृप्रश्न, ३७ नरकसंख्याकीर्त्तन, नरकभीतिवर्णन, ३८ शाल्मलीनामक नरकवर्णन, ३९ कालसूत्रक नरककथन, ४० कुम्भीपाकनरकवर्णन, ४१ असिपत्रवनाख्य नरकवर्णन, ४२ वैतरणीनरक-वर्णन, ४३ अमोघनरकवर्णन, ४४ पद्माख्यनरकवर्णन, ४५ महापद्माख्यनरकवर्णन, ४६ महारौरवनरक वर्णन, ४७ तमोनाम नरकवर्णन, ४८ तमस्तमोनाम नरकवर्णन, ४९ यमगीताकथन, ५० संसारपरिवर्त्तनकथन, ५१ सुकेशमाहात्म्य, ५२ काष्ठकूटकथा, ५३ दुर्गातपःवर्णन, ५४ ब्रह्मप्रयाण वृत्तान्त, ५५ ब्रह्मागमनवृत्तान्त, ५६ दुर्गावरप्रदान, ५७ सप्तव्याधोपाख्यान, ५८ ब्रह्मदत्त राजाका उपाख्यान, ५९ कौशिकीसम्भव-वृत्तान्त, ६० कौशिकीका विन्ध्यगिरिगमनवृत्तान्त, ६१ दैत्योद्योगवर्णन ६२ सुन्दरदैत्यवधवर्णन, ६३ असुरविजय-वर्णन, ६४ असुरोद्यमवर्णन, ६५-६६ देवी कौशिकीके साथ असुरोंका युद्धवृत्तान्त, ६७ कौशिकीका अभिषेचन, ६८ कौशिकीदेहसम्भवा देवियोंका देश और नगरादिमें अवस्थान वृत्तान्त, ६९ पार्वतीके साथ हरका मन्दरगमन, ७०-७१ नरसिंहकर्तृक हिरण्यकशिपुवधवृत्तान्त, ७२ स्कन्दोत्पत्तिवर्णन, ७३ अन्धकोत्पत्ति-विवरण, ७४ अन्धकवरप्रदान, ७५ हिरण्याक्षका स्वपुरप्रवेशवृत्तान्त, ७६ हिरण्याक्षका सभाप्रवेशवृत्तान्त, ७७ असुरयोगवर्णन, ७८-१०६ देवासुरयुद्धवर्णन, १०७ वराहोत्सव-वर्णन, १०८ वराह-

प्रयाणवृत्तान्त, १०९ महादेवका सुमेरुगमन, ११० दानफलनिरूपण, १११ उमासावित्रीसंवादमें कृच्छ्रादि-व्रतफलकथन, ११२ स्त्रीधर्मनिरूपण, ११३ अमृताक्षेपवर्णन, ११४ अमृतमन्थनप्रसङ्गमें नीलकण्ठोपाख्यान, ११५ विष्णुकर्तृक अमृतापहरण और देवासुरयुद्ध, ११६-११७ वामनप्रादुर्भाव, ११८ शुक्रवासवसंवाद, ११९-१२१ वामनप्रादुर्भावमें तीर्थयात्रावर्णन, १२२ सैंहिकेयवध वर्णन, १२३ हरिश्चन्द्रनिर्देश, १२४ महादेवके समीप परशुरामकी वरप्राप्ति, १२५ वसुधाप्रतिष्ठावर्णन, १२६-१२८ गङ्गावतरणवृत्तान्त, १२९-१४८ अन्धकादि असुरपराजय कीर्त्तन, १४९-१५१ पार्वतीकर्तृक अशोकतरुका पुत्रत्व-परिग्रहण, १५२ शूलीकर्तृक धर्मपद्धतिव्याख्या, १५३ विषहेतु महादेवके कण्ठमें नीलत्व-कथन, १५४ पार्वतीकर्तृक भस्मरजसादिका विलेपत्वप्रश्न और महादेवका तदुत्तरदान, १५५ जगत्प्रभुके श्मशानवासित्व सम्बन्धमें पार्वतीका प्रश्न और शिवोत्तर, १५६ सुगन्ध जलादि द्वारा शिवस्नानका फल, १५७-१५९ पुण्यायतन फल, १६० भैरवोत्सवकथा, १६१ विनायकोत्पत्ति, १६२ स्कन्दोत्पत्ति, १६३ स्कन्द-दर्शनार्थ देवगणका आगमन, १६४ स्कन्द-विनाशार्थ इन्द्रकर्तृक मातृगणका प्रेरण, १६५ स्कन्दके साथ इन्द्रयुद्धवृत्तान्त, १६६-१६७ स्कन्दका देवसेनापतित्व-कथन, १६८-१६९ स्कन्दाभिषेकवर्णन, १७०-१७३ तारकासुरवधविवरण, १७४ स्कन्दके प्रति इन्द्रवाक्य, १७५ महिषासुरवध, १७६ महेश्वर-नामकथन, १७७ महेश्वरस्तुति, १७८ शंकुकर्णकर्तृक यमदूतगणका प्रत्याख्यान, १७९ कालञ्जरायतनवृत्तान्त, १८२ देवायतनोद्देश, १८३ भद्रेश्वराख्यान, १८४ देवदारुवनमें महादेवस्थानमाहात्म्य, १८५ आयतन-वर्णन, १८६ मयवरदान, १८७ त्रिपुरवर्णन, १८८-१९५ त्रिपुरवधवृत्तान्त, १९६ क्रौञ्चवध, १९७ क्रौञ्चसञ्जीवन, १९८-१९९ प्रह्लादयुद्ध, २०० प्रह्लादविजय, २०१ हिमवत्सम्भाषण, २०२ गिरिवाक्य, २०३-२०४ गिरिपक्षच्छेदवृत्तान्त, २०५ मेघोत्पत्ति, २०६ पक्षच्छेदनश्रवणफल, २०७-२०८ नारायणके साथ प्रह्लादका युद्धोद्योग, २०९ अनुह्लादवध, २१० नारायण-कर्तृक चक्रसृष्टि, २११ प्रह्लादामरसङ्गम, २१२ परमदैवतवचन, २१३ देवदानवयुद्ध, २१४ प्रह्लादका तपश्चरण, २१५ असुरप्रयाणोत्पातविवरण, २१६ प्रह्लाद-नारायण-युद्धमें इन्द्रागमन।

## १ माहेश्वरखण्ड।

केदारखण्डमें—१ लोमश-शौनकादि संवाद, २-३ दक्षका शिवरहित यज्ञानुष्ठान, सतीदेहत्याग और वीरभद्रकर्तृक दक्षयज्ञविनाश, ४-५ वीरभद्रके साथ इन्द्रोपेन्द्रादि देवताओंका युद्धवर्णन, दक्षकी छागमुण्डप्राप्ति, शिवपूजा और शिवालय-निर्माणफल, त्रिपुण्ड्र और विभूतिमाहात्म्य, इन्द्रसेन राजाका उपाख्यान, अवन्तीपुरवासी नन्दि नामक वैश्यका उपाख्यान और नन्द तथा किरातका शिवलोक-गमन, ६-७ ऋषिके शापसे शिवकी पण्डत्वप्राप्ति और लिङ्गपतन, तत्स्वरूपकथन तथा अर्चनमाहात्म्य कीर्त्तन, पाशुपतधर्मकीर्त्तन और काशीराजदुहिता सुन्दरीके साथ उद्दालक ऋषिका सपर्याकरण, ८ रत्नमुक्तातामयादि लिङ्गपूजाकथन, गोकर्ण पर्वत पर रावणकी लिङ्गपूजा, नन्दिके साथ रावणका विरोध और शापप्राप्ति, देवताओंका वानर रूपमें जन्मग्रहण, रामावतारकथन, ९-११ बलिकर्तृक शक्रैश्वर्य हरण, समुद्रमन्थन, कालकूटोत्पत्ति, तद्द्वारा ब्रह्माण्ड-भस्म, गणेशकी उत्पत्ति और पूजाविधि, समुद्रमन्थनमें चन्द्रादिका उद्भव और नानारत्नोत्पत्ति, लक्ष्मी और अमृतोत्पत्ति, विष्णुका मोहिनीरूपधारण, १३ देवासुरयुद्ध, १४ बलिमुख सर्वदैत्यापस्थापन, दैत्यका जयलाभ, राहुके भयसे चन्द्रका शिवके समीप गमन, विष्णुकर्तृक कालनेमिवध, इन्द्र बृहस्पतिका विरोध, इन्द्रकर्तृक विश्वकर्मसुत विश्वरूपका मस्तकछेद, विश्वरूपके मुखसे कपिञ्जलकी उत्पत्ति, १५ नहुष और ययातिराजका उपाख्यान, १६ वृत्रासुरका जन्म, दधीचिका उपाख्यान, पिप्पलादकी उत्पत्ति, १७ वृत्रासुरवध, १८ बलिकर्तृक अमरावतीरोध और इन्द्रादि देवताओंका मयूरादिरूपमें पलायन, वामनावतार-कथन, बलिका यज्ञ, १९ वामनरूपी विष्णुकी छलना, त्रिपादभूमिभिक्षा और बलिका पाताल-गमन, १० गिरिजोत्पत्ति, २१ गिरिजाकी शिवशुश्रूषा और मदनदाहनादि उपाख्यान, २२ पार्वतीतपःफलकथन, २३-२५ शिवविवाहवर्णन और चण्डीकी आविर्भावकथा, २६ गन्धमादन पर्वत पर शिवदुर्गाका विहार, अग्निका हंसरूपमें वहां गमन, नारद

वाक्यसे वालखिल्यका जन्म, २७ कार्तिकेयकी जन्मकथा, और सेनापतित्वमें वरण, कार्त्तिकेयका तारकासुरयुद्ध वृत्तान्त, २६ तारकासुरसंग्राम, ३० तारकासुरवध और कार्त्तिकेयका माहात्म्य कथन, ३१ यमकर्तृक शिवको ज्ञानयोगस्वरूप जिज्ञासा और अध्यात्मनिरूपण, ३२ श्वेतराजोपाख्यान, ३३ शिवरात्रिव्रतमाहात्म्य और पुक्कस वृत्तान्त-कथन, ३४ तिथ्यादिनिरूपण, शिवपार्वतीकी द्यूतक्रीड़ा, पराजित शिवका कौपीनग्रहणरहस्य, पीछे कैलासत्याग और वनगमन, ३५ पार्वतीका शवरीरूपमें शिवके समीप गमन।

कुमारिकाखंडमें—उग्रश्रवा-मुनिगण-संवादमें दक्षिणार्णव-तीरवर्त्ती कुमारेश, स्तम्भेश, वर्करेश्वर, महाकाल और सिद्धेश आदि पञ्च शिवतीर्थमाहात्म्य और स्नानादि फलकथन, सौभद्रमासादि तीर्थमाहात्म्यवर्णन, धनञ्जयकृत तीर्थभ्रमणप्रसङ्गमें स्नानकाल जलसे ग्राहका उत्तोलन, दोनोंका युद्ध और ग्राह-विस्फूरण, कल्याणी नारीका आविर्भाव, जलचारिणी कामिनीका पूर्वशाप और अप्सरा जन्मादि कथन, हंसतीर्थ और काकादि तीर्थप्रसङ्ग, अप्सराकी शापमुक्ति और स्वर्गलोकमें गमन, २ अप्सराप्रश्न पर अर्जुनका नारदके समोप गमन, द्वादश वार्षिकी महायात्रा-कथा, फाल्गुन तीर्थयात्रामाहात्म्य-कथा, सरस्वतीके किनारे कात्यायन मुनीके प्रश्न पर सारस्वत मुनिकर्तृक सारस्वतधर्मकथाप्रसङ्गमें वृषभवाहन महादेव-पूजाका श्रेष्ठत्वकथन, दानमाहात्म्यकीर्त्तन, काशीपति प्रतर्दनकी दाननिष्ठा, ब्राह्मणको दान करनेसे रुद्रलोकगति, ३-४ पार्थकर्तृक बहु देश-नगरादि पर्यटन और कलपस्मरावरा रेवातीका समागम, तदुत्तरतीरवर्त्ती भृगमुनिका आश्रम-समाख्यान, मृगाश्रममें भृगुसमागम, भृगुकर्तृक विप्रयोग्य स्थान कथन, भृगु-नारदसंवाद, महीनदीतटवर्त्ती तीर्थसमाख्यान और महीसागरसङ्गममाहात्म्यकथा, देवशर्मा और सुभद्रमुनीसंवाद, ५ सविस्तरमें महीसागरसङ्गममाहात्म्य कथन, दानमाहात्म्य कथनप्रसङ्गमें द्वीपादान, चतुर्द्धा वैदिकदान, गृहादिदान, अन्न और हयवाहनादि-दानफलकीर्त्तन, अर्जुन-नारदसंवादमें ब्राह्मण स्थानप्रतिष्ठाकथन, संसारवर्णन, कलापग्राममाहात्म्यकीर्त्तन, ब्राह्मणप्रशंसा, ओंकारवर्णन, स्वायम्भुव स्वारोचिषादि चतुर्दश मनु, आदित्य और रुद्रादि कथन, शुक्र-शोणितसङ्गमसे जीवोत्पत्ति कारण और गर्भावस्थादि निर्देश, लोमनिन्दा, ब्राह्मणका श्रोत्रियत्वकथन, मासादिकमसे भास्करपूज्य पुण्यदिन निर्णय, ६ नारद-शातातप-संवादमें स्तम्भतीर्थ-प्रशंसा, कलापग्रामकथा, कोलम्बाकूप, दानप्रसङ्ग, पितृ और मातृमाहात्म्य, ७ महीसागरमाहात्म्यप्रसङ्गमें इन्द्रद्युम्न-राजाख्यान, ८ इन्द्रद्युम्न-नाड़ीजङ्घसंवाद, ६ उलूककी निशाचरत्व प्राप्तिकथा, १० शिवका दमनकोत्सव और शिवका दोलयात्राकथन, अग्निवेश्याकन्याका आख्यान, ११ इन्द्रद्युम्न और देवदूत-संवाद, १२ इन्द्रद्युम्न-कूर्मसंवादमें शाण्डिल्य-विप्राख्यान, शिवपूजा-माहात्म्यकथन, दशयोजन विस्तृत कूर्मोत्पत्ति कथा, १३ इन्द्रद्युम्न और लोमश-संवादमें वैष्णवी माया कथन, शरीरक्षयकथन, लोमशका शूद्ररूप पूर्वजन्माख्यान और शिवपूजाके प्रभावसे उनका जातिस्मरत्वकथन, शिवभक्तिप्रशंसा, १४ वक-गृध्र-कच्छप-उलूक और इन्द्रद्युम्नका लोमशके निकट शिवदीक्षाविधानमें लिङ्गपूजा कथन, सम्वर्त्त-मार्कण्डेय-संवाद, मालवदेशमें महीनदीकी उत्पत्ति और उसमें सब तीर्थोंका प्रादुर्भावकथन, महीसागरसङ्गम पर शिवपूजामाहात्म्य, कपिल वालुकादि अनेक लिङ्गनामकथन, १५ कुमारेश्वरमाहात्म्यप्रसङ्गमें काश्यपीयसर्ग, मारुतोत्पत्ति, वज्राङ्गोत्पत्ति, १६-१८ वराङ्गी और वज्राङ्गसंवाद, तारकाख्यान, तारकासुरके साथ इन्द्रादिका संग्राम, १६ देवताओंका विष्णुके निकट आगमन और साहाय्यप्रार्थना, २० इन्द्रकर्तृक जम्भासुर-वध, तारकके युद्धमें देवताओंकी पराजय, देवताओंकी रक्षाके लिये विष्णुका मर्कटरूप धारण और दैत्यपुरमें गमन, २१ देवताओंका मर्कटरूप धारण कर ब्रह्मलोक-गमन और देवगणकर्तृक ब्रह्मस्तव, पार्वतीगर्भमें कुमारोत्पत्तिप्रसङ्ग, २२ तारकप्रभाववर्णन, २३ हरगौरीकी विरहलीला, २४ हरपार्वतीका विहार, वीरनामक पुत्रजन्म, २५ दैत्यराजका पार्वतीरूपमें शिवके निकट आगमन, शिवका क्रोध, 'शिला हो जा' इस प्रकार माताके प्रति गणेशका अभिशाप, कौशिकीका सिंहवाहिनीरूप-प्रसङ्ग, विश्वामित्रकर्तृक शिवके अष्टोत्तरशतनाम, कुमारोत्पत्ति, २६ कार्त्तिकेयका देवसेनापतित्व पर अभिषेक,

महोसागर-स्नानफल और कार्त्तिकेयके पाय दोंका व गन, २७ दैत्यसेनापति और तारकासुरके साथ कार्तिकेयका युद्ध, तारकवध, २८ लिङ्गनामनिरुक्ति, लिङ्गस्थापनफल, कपालेश और छिद्रमाहात्म्य, २६ कुमारेश्वरमाहात्म्य, ३० स्तम्भेश्वरमाहात्म्य, ३१ पञ्चलिङ्गोपाख्यान, ३२ शतशृङ्ग नृपात्मजा कुमारीके चरितप्रसङ्गमें सप्तद्वीपादि वर्णन, ३३ सूर्यमण्डलादि व्योमलोककथन ३४ सप्तपातालवर्णन, ३५ शतशृङ्गराजकन्या, कुमारीचरित, भारतखण्डका कुलाचल और नदनद्यादिका विवरण, ३६ बर्बरेश्वर-माहात्म्य, ३७ महाकालप्रादुर्भाव, ३८ अष्टादश पुराणनाम, वराहकल्पमें धर्मशास्त्रकार व्यासगणके नाम, विक्रमादित्य शूद्रक, बुद्ध प्रभृतिका आविर्भावकालनिर्णय, युगव्यवस्था, ३६ करन्धम-महाकालसंवादमें पापकार्यनिर्णय, लिङ्गपूजा और पूजामन्त्रादि कथन, महाकालमाहात्म्य, ४० मृत्युकथन वासुदेवमन्त्र, वासुदेवमाहात्म्य, ४१ आदित्यमाहात्म्य, ४२ दिव्यवर्णन, ४३ कपिलेश्वरप्रतिष्ठा, स्तम्भतीर्थमें कार्त्तिकेयकर्तृक कुमारेशलिङ्गस्थापन कथा, ४४ बहूदक-कुण्ड और नन्दभद्रादित्यमाहात्म्य, ४५ देव्युपाख्यान, ४६ सोमनाथोत्पत्ति, ४७ महीनगरस्थ जयादित्यादि तीर्थ-कथन, ४८ क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ, परलोकादिनिर्णय, ४६ कर्म-फलनिर्णय, कमठकृत जयादित्य-स्तोत्र, ५० बर्बरीका-ख्यान, ५१ प्राग्ज्योतिषप्रसङ्गमें घटोत्कचके साथ भग-दत्त-कन्या विवाह, बर्बरीक-नाम-निरुक्ति, ५२ घटोत्कच और उनके पुत्रकी द्वारका यात्रा, श्रीकृष्णकर्तृक वर्णधर्म और महाविद्यासाधन, ५३ क्षेत्रनाथमाहात्म्यप्रसङ्गमें कालिकाचरित, ५४ घटोत्कचके पुत्र बर्बरीकाख्यानमें अपराजितस्तोत्र, अङ्गसिद्धिकथन, ५५ भीमेश्वरमाहात्म्य, ५६ पञ्चाक्षीस्तोत्र, देवीका नन्दगोपकन्यारूपमें आविर्भाव प्रसङ्ग, देवीकर्तृक निज भावी अवतारकथन, कोलेश्वरी-वत्सेश्वरी और गयवाड़ामाहात्म्य, ५६ गुप्तक्षेत्रमाहात्म्य, ५८ कपिलमाहात्म्य ।

नारदपुराणके मतसे महेश्वरखण्डका शेषांग अरुणा-चलमाहात्म्य है, पर अभी वह माहात्म्य दृष्टिगोचर नहीं होता ।

२ वैष्णवखण्ड ।

नारदवर्णित वैष्णवखण्ड स्वतन्त्र नहीं मिलता । नारदीय विवरणके अनुसार भूमिखण्ड, उत्कलखंड, वद-रिकामाहात्म्य, कार्त्तिकमाहात्म्य, मथुरामाहात्म्य, माघ-माहात्म्य, वैशाखमाहात्म्य, अयोध्यामाहात्म्य और गया-कूपमाहात्म्य वैष्णवखंडमें विवृत हुए हैं । ये सब उप-खंड स्वतन्त्र मिलते हैं । उत्कलखंड छोड़ कर और कोई भी उपखंड वैष्णवखंडके अन्तर्गत नहीं है । यहां तक कि वदरिकामाहात्म्य और कार्त्तिकमाहात्म्य स्कन्दपुराणीय सनत्कुमारसंहिताके अन्तर्गत हैं, यह प्रत्येक ग्रन्थमें निर्दिष्ट हुआ है । इसी कारण केवल उत्कलखंडकी अध्यायक्रमानुसार सूची दी जाती है ।

उत्कलखंडमें—१ जैमिनिप्रभृति मुनिगणसंवादमें जगन्नाथप्रसङ्ग, ब्रह्मा-विष्णुसंवाद, सागरके उत्तर और महानदीके दक्षिण भगवत्क्षेत्रनिर्णय, २ नीलमाधवा-ख्यान, यमकर्तृक नीलमाधवस्तव, ३ मार्कण्डेयआख्यान, ४ यमेश्वर-नीलकण्ठ-कामाख्या-विमला-नृसिंह-अष्टशक्ति और अष्टलिङ्गमाहात्म्य, इन्द्रद्युम्नआख्यान, इन्द्रद्युम्नका नीलाचलमाहात्म्यश्रवण और ब्राह्मणप्रेरण, ५ ब्राह्मण-क्षत्रियका नीलाचलदर्शन, पुण्डरीककर्तृक पुरुषोत्तम-स्तोत्र, अम्बरीषकर्तृक स्तव, भगवान्‌का विभूतिवर्णन, ६ उत्कलप्रशंसा, ७ इन्द्रद्युम्नका आख्यान आरम्भ, इन्द्र-द्युम्नका नीलगिरिका माहात्म्यश्रवण, तत्कर्तृक नीलाचल-पर निज पुरोहितप्रेरण, विश्वावसु शवर और पुरोहित-संवाद, ८ शवरकर्तृक रोहिण्यादि तीर्थप्रदर्शन, पुरोहित-का अवन्तिपुरमें इन्द्रद्युम्नके निकट आगमन, ६ पुरोहितके मुखसे इन्द्रद्युम्नका नीलमाधव-वर्णन, इन्द्रद्युम्नकर्तृक नीलमाधवादिका स्तव, विद्यापति कर्तृक नीलमाधवका रूपवर्णन, १० विद्यापतिकर्तृक क्षेत्र और देवताका मान-कथन, इन्द्रद्युम्न-नारदसंवाद, नारदकर्तृक विष्णुभक्ति-कथन, ११ नारदके साथ इन्द्रद्युम्नका नीलाचलयात्रा-प्रसङ्ग, इन्द्रद्युम्नका नीलाचल पर आगमन और उत्कलाधिपतिके साथ सम्भाषण, १२ नारदकर्तृक एकाम्रकाननमाहात्म्यकथन, १३ इन्द्रद्युम्न और नारदका एकाम्रवनमें आगमन, विन्दुतीर्थमें स्नान और लिङ्गादि-दर्शन, १४ कपोतेशस्थली और विल्वेशमाहात्म्य, १५ विद्यापतिके मुखसे नीलमाधवका अन्तर्द्धान सुन कर इन्द्रद्युम्नका मोह, नारदका आश्वास, श्वेतद्वीपसे नारद-

का मूर्त्ति आनयनप्रसङ्ग, १६ इन्द्रद्युम्नकृत पुरुषोत्तमस्तव, १७ राजाभिप्रायसे विश्वकर्मकर्तृक नरसिंहप्रासाद-निर्माण, इन्द्रद्युम्नकर्तृक नरसिंहस्तव और नरसिंहक्षेत्र-माहात्म्य, १८ इन्द्रद्युम्नका अश्वमेध, सहस्र अश्वमेधके बाद ध्यानमें इन्द्रद्युम्नके पुरुषोत्तमादि मूर्त्तिदर्शन और तत्कर्तृक स्तोत्र, १६ समुद्रके किनारे महावृक्ष देख कर राजाके प्रति सेवकका निवेदन, नारदकर्तृक श्वेतद्वीपस्थ विष्णुके रोमसे वृक्षोत्पत्ति कथन, इन्द्रद्युम्नका चतुर्भुज-रूप वृक्षदर्शन और महोत्सवपूर्वक वेदी पर ला कर स्थापन, वृद्धब्राह्मण वेशमें विष्णुका मूर्त्ति निर्माणार्थ आगमन, जगन्नाथ, वलराम, सुभद्रा और सुदर्शका मूर्त्तिवर्णन, २० इन्द्रद्युम्नकृत स्तव, नारदके उपदेशसे इन्द्रद्युम्नकी वासुदेव, वलभद्र और सुभद्राकी पूजा, २१ नारदकर्तृक तारक ब्रह्मको अपौरुषेय मूर्त्ति और श्रुतिप्रमाणताकथन, इन्द्रद्युम्नकर्तृक जगन्नाथका प्रासादनिर्माण और प्रासादकी प्रतिष्ठा करनेके लिये ब्रह्मलोकमें गमनोद्योग, २२ इन्द्रद्युम्नका ब्रह्मलोकगमन, २३ नारदके साथ इन्द्रद्युम्नका ब्रह्मदर्शन और दारुब्रह्मकी प्रतिष्ठा करनेके लिये राजाका निवेदन, देवगणकर्तृक ब्रह्माके निकट नीलमाधवके दारुब्रह्मरूत्वकी कारणजिज्ञासा, २४ देवगण और इन्द्रद्युम्नसंवाद, २५ रथत्रयनिर्माण, विभिन्न रथलक्षण और रथप्रतिष्ठाविधि, २६ गाल नामक राजा और तत्कर्तृक माधवका प्रस्तरमय प्रासाद-निर्माणकथन, गाल और इन्द्रद्युम्नका सम्भाष, २७ वासुदेवादिकी रथयात्रा और मूर्त्तित्रयका स्तव, भरद्वाजकर्तृक प्रासादमें देवप्रतिष्ठा, २८ ब्रह्मकर्तृक नृसिंहस्तोत्र, ब्रह्माकर्तृक नृसिंह-प्रशंसा, २६ दारुब्रह्मकर्तृक नीलाचलक्षेत्रमें अवस्थानकाल और गुण्डिचादि महायात्रा-कथन, ३० भगवान्की ज्येष्ठ-स्नान-विधि, ३१ नरसिंह-स्नानविधि, स्नानयात्राफल, ३२ दक्षिणामूर्त्तविधि, ३३ विभिन्न रथप्रतिष्ठाविधि, ३४ अश्वमेधसरोमाहात्म्य, महावेदीमाहात्म्य, ३५ रथरक्षाविधि, ३६ शयनोत्सव, दक्षिणायनविधि, श्वेतराजोपाख्यान, ३७ भगवान्का निर्माल्यमाहात्म्य, ३८ युगधर्म, ३६ यात्रान्तर फल निर्णय, ४० प्रावरणोत्सव, उत्तरायणोत्सव, ४१ वैष्णव अग्निसंस्कारविधि, ४२ दोलारोहणविधि, ४३ साम्वत्सरव्रतकथन, ४४ दमनभञ्जिका, अक्षययात्रा, दक्षाख्यान, दक्षकृत जगन्नाथस्तव, ४५ भगवान्की भूति और महाभूतिका उपायनिर्णय, ४६ क्षेत्रमाहात्म्य, ४७ मोक्ष-स्वरूपनिर्णय, ४८ मुक्तिद्वारमाहात्म्य, ४६ दुर्वासाका क्षेत्र-गमन, ५० दुर्वासाका विस्मय, ५१ नाम और स्नान-माहात्म्य, ५२ महामाघीस्नानविधि, ५३ महामाघीस्नान-माहात्म्य, ५४ कन्तु नामक मुनिकी कथा, महादेवोक्त अर्द्धोदय और महादानमाहात्म्य, ५५ स्कन्दमहादेवसंवाद-में दशावतारमाहात्म्य, इन्द्रादिकी अवतार कथा।

### ३ ब्रह्मखण्ड।

२१ धर्मारण्यमाहात्म्यमें—१ धर्मारण्यकथनविषयक सूतनारदादि प्रसङ्ग, धर्मारण्यकथाप्रसङ्गप्राद्धादन, २ धर्मारण्यवर्णन, तन्माहात्म्य और नामार्थकथन, ३ धर्मारण्य-में धमराजकी तपश्चर्या, धर्मराजतपोभीत ब्रह्मादि देवकृत महादेवस्तुति, धर्मराजके तपमें वाधा डालनेके लिये इन्द्रकर्तृक अप्सराप्रेरण, नाना भूषणोंसे भूषिता वर्द्धनी अप्सराका हाथमें वीणा लिये धर्मराजके समीप गमन, स्त्रीमाहात्म्यवर्णनादि, ४ वर्द्धनी अप्सरायम-संवाद, धर्मराजका पुनस्तपः, महादेवसे धर्मराजको वरप्राप्ति, धर्मकृत महादेवस्तुति, धर्मारण्यमाहात्म्यादि, ५ धर्मारण्य निवासिजनकर्त्तव्य, धर्मवापीमें श्राद्धकी कर्त्तव्यता, युगधर्मकथनादि, ७ ब्रह्माकी उत्पत्ति, तत्कृत सृष्टि, ८ विष्णुके साथ देवतासंवाद, आत्रेय-वशिष्ठ कौशकादिका गोत्र और प्रवरादिकी उक्ति, ६ विश्वावसु-गन्धर्वकन्याओंका धर्मारण्यस्थ वणिकोंके साथ विवाह, १० लोलजिह्वाख्य राक्षसका धर्मारण्यमें उपद्रव, विष्णुकृत तच्छान्ति, वहांके सत्यमन्दिरमें धर्मेश्वर-स्थापनवृत्तान्त, ११ सत्यमन्दिरकी रक्षाके लिये दक्षिण द्वार पर गणेश-स्थापन, १२ सत्यमन्दिरके पश्चिम वकुलार्कस्थापन और रविकुण्डोत्पत्ति, १३ हयग्रीवदेवका हयमुखकी रमणीयता सम्पादनार्थ धर्मारण्यमें तपश्चरण, हयमुखोत्पत्ति कथन. १४ हयग्रीवोपाख्यान, १५ राक्षसादिका भय दूर करनेके लिये आनन्दादेवीस्थापन, १६ श्रीमातृदेवीमाहात्म्यकथन, १७ कर्णाटक नामक दैत्योपाख्यान, १८ इन्द्रेश्वर, जयन्तेश्वरमहिमादि वर्णन, १६ धर्मारण्यस्थ शिवतीर्थ, अग-क्षेत्रतीर्थादि वर्णन, २० भट्टारिका-छत्राम्बिकादि कुल-देवियोंका गोत्रप्रवरकथन, २१ धर्मारण्यदिग्देवतास्थापन,

२२ देवासुरयुद्ध, देवपराजय, धर्मारण्यस्थ ब्राह्मणादिका पलायन, धर्मारण्यमें लोहासुरादि दैत्योंका प्रवेशकथन, २३ रामचरित्रवर्णन, २४ रामकी तीर्थयात्रा, उन सब तीर्थोंमें स्नानादि करनेका फलकथन, २५ धर्मारण्यस्थ देवमन्दिरादि जीर्णोद्धारकरणार्थ रामके प्रति देवीका आदेश, २६ ताम्रपत्र पर धर्मशासनपत्रलिखनादि, २७ धर्मारण्यमें रामकर्तृक दानयज्ञादि करण, २८ कलिधर्मकथन, रामदत्त ब्रह्मस्वहरणोद्यत कुमारपालराजके साथ विप्रसम्भाषण, सेतुबन्धमें विप्रका गमन, वहां हनुमान्‌का समागम, हनुमान्‌के साथ द्विजका कथोपकथन, २९ ब्राह्मणवृत्तिके उद्धारार्थ हनुमान्‌का उपाय, ३० ब्राह्मणवृत्तिप्राप्ति, ३१ रामदत्त वृत्तिभोगी ब्राह्मणोंका परस्पर विरोधोत्पत्ति-कथनादि, ३२, उन द्विजोंके अतीतवृत्तान्त-कथन, एतद्ग्रन्थश्रवणादिफलकथन।

३य ब्रह्मोत्तरखंडमें—१ सूत और ऋषिगण-संवादमें शिवमाहात्म्यकीर्त्तन, शिवपञ्चाक्षरमन्त्र, रिरंसकी सहधर्मिणी कलावतीके प्रार्थनाकारी दुर्मोहमादक यादवके उपाख्यानप्रसङ्गमें शैवमन्त्रमाहात्म्य कथन, शान्तचतुर्दशीके शिवार्चनमाहात्म्य-कथनप्रसङ्गमें इक्ष्वाकुकुलज मित्र समेत राजाका उपाख्यान, नरमांसदानहेतु वशिष्ठका कोप. उनके शापके प्रभावसे राजाकी राक्षसयोनित्वप्राप्ति, स्वस्थानगमनकथन, राजाका कल्मापपादत्वप्राप्तिकथन, तत्कृत मुनिकिशोरभक्षणादि वृत्तान्त, ३-४ गोकर्णमाहात्म्यकीर्त्तन, गोकर्णसे प्रत्यावर्त्तनकालमें महर्षि शौनककर्तृक कुष्ठरोगिणी काञ्चनचण्डाली दर्शन और तद्विवरणकथन, शिवपूजामाहात्म्य, विमर्पण राजाका उपाख्यान और उनकी स्त्रीके सामने पूर्वजन्ममें निजका सारमेयत्व विवरणकथन तथा राज्ञीका भी पूर्वजन्ममें कपोतीत्ववृत्तान्तकीर्त्तन, ५-६ उज्जयिनीदेशस्थ महाकालशिवलिङ्गका माहात्म्य, उज्जयिनीनाथ चन्द्रसेन नृपतिके राज्यमें मणिलुब्धप्रतिकूल राजाओंका युद्धार्थ आगमनवृत्तान्त, शिवभक्त पञ्चवर्षीय गोपाल वालकका विवरण, प्रदोषकालमें गिरिशार्चनमाहात्म्य, विदर्भाधिपति सत्यरथका उपाख्यान, समरसंरम्भमें पुत्रप्रसवान्तर सत्यरथपत्नी विद्रुताका जलपानार्थ जलावतरण और ग्राहोदरमें प्रवेशादि-वर्णन, ७-८ शाण्डिल्योक्त शिवपूजाविधि, शिवको तुलसीपत्रदानकी अनावश्यकता, शिवस्तोत्रकीर्त्तन, द्विजनन्दन और राजनन्दनका निधानकलसप्राप्तिकथन, गन्धर्वकुमारीके साथ धर्मगुप्त नामक राजकुमारका विवाहविवरणकथन, उपोष्य सोमवारमें शिवपूजाफलश्रुति. चित्रवर्मदुहिताके साथ नलपौत्र चित्राङ्गदका विवाहवर्णन, सोमवारव्रतमाहात्म्य, नौकारोहण पर चन्द्राङ्गदेवका नौकाविहार, राजाका जलनिगमन और नागराजके साथ साक्षात्कार, ९-११ विदर्भवासी सामविद् और वेदवित् नामक ब्राह्मणकुमारद्वयकी धनलाभार्थ दम्पतिवेशमें निषधराजपत्नीके समीप उपस्थिति और एकका स्त्रीत्वप्राप्तिविवरण, सीमन्तिनीका प्रस्तावकीर्त्तन, पिङ्गलानाम्नी वेश्यामें अनुरक्त नन्दन नामक द्विजतनयका उपाख्यान, भद्रायु उपाख्यान, चन्द्राङ्गकी कन्यारूपमें पिङ्गलाका जन्मग्रहणवृत्तान्त, १२-१६ शिवचिन्तन-प्रकारकथन, शिवकवचकीर्त्तन, ऋषभकर्तृक भद्रायुको शङ्खादि दान, भद्रायुके साथ मगधोंका युद्ध, कीर्त्तिमालिनीके साथ उनका विवाह, भद्रायुका जन्मवृत्तान्त, उनका माहात्म्यकीर्त्तन, वामदेवमुनिका क्रौञ्चारण्यप्रवेशवृत्तान्त, वामदेव-ब्रह्मराक्षससंवादमें भस्ममाहात्म्यकीर्त्तन, सनत्कुमारके सामने शिवका त्रिपुण्ड्रधारणविधिकथन और तीन रेखाओंमेंसे प्रत्येकका नारददत्ताकथन, १७-१९ अभ्यर्हितत्वकथन, सिंहकेतु-कर्तृक वनके मध्य जीर्णदेवालयदर्शन और उसके अभ्यन्तरप्रविष्ट गृहीत शिवलिङ्ग, शबरराजसंवादमें शिवपूजाविधिकथन, उमामाहेश्वरव्रतविधान, सर्पदर्शनसे मृतभर्तृका देवरथ-दुहिता शवरदाके साथ अन्धमुनिसंवादादि कथन, पार्वतीकर्तृक उसे वरदान, २०-२२ रुद्राक्षमाहात्म्य, अङ्गविशेषमें रुद्राक्षधारणमाहात्म्य, एकवक्त्रादि रुद्राक्षभेदकथन, काश्मीरस्थ सुधर्मतारक नामक राजा सत्यकुमारउपाख्यान, शिवव्रत वैश्यका उपाख्यान, रुद्राध्यायमाहात्म्य काश्मीर-नृपतिका उपाख्यान, शिवमाहात्म्यप्रधान पुराणश्रवणमाहात्म्य, पुराणज्ञकी प्रशंसा, पुराणकी निन्दाकरनेसे दोषकथन, पुराणदानमाहात्म्यकथन, विदुर नामक ब्राह्मण वेश्यापतिका उपाख्यान, तुम्बुरुपिशाचका संवाद, ब्रह्माण्डखण्डमाहात्म्यकथन, पुराणश्रवणफलानुवर्णन।

४ काशी-खण्ड।

पूर्वार्द्धमें—१ विन्ध्यवर्णन, विन्ध्यनारदसंवाद और

विन्ध्यवर्द्धन, २ सूयगतिरोध और देवगणका सत्यलोकमें गमन, ३ अगस्त्यके आश्रममें देवताओंका आगमन और आश्रमवर्णन, ४ पतिव्रताख्यान, ५ काशीसे अगस्त्यका प्रस्थान, ६ तीर्थप्रशंसा, ७ शिवशर्मा नामक ब्राह्मणका उत्पत्ति कथन, और सप्तपुरीवर्णन, ८ यमलोकवर्णन, ६ अप्सरा और सूर्यलोकवर्णन, १० इन्द्र और अग्निलोकवर्णन, ११ वैश्वानरका उत्पत्तिकथन, १२ निर्ऋति और वरुणलोकवर्णन, १३ वायु और अलकापुरीवर्णन, १४ चन्द्रलोकवर्णन, १५ नक्षत्र और बुधलोकवर्णन, १६ शुक्रलोकवर्णन, १७ मङ्गल, गुरु और शनिलोकवर्णन, १८ सप्तर्षिलोकवर्णन, १६ ध्रुवोपदेशकथन, २० ध्रुवोपाख्यान और ध्रुवका भगवद्दर्शन, २१ ध्रुवस्तुति, २२ काशीप्रशंसा, २३ चतुर्मुखाभिषेककथन, २४ शिवशर्माकी निर्वाणप्राप्ति, २५ स्कन्द और अगस्त्यका दर्शन, २६ मणिकर्णिकाख्यानकथन, २७ गङ्गामहिमावर्णन और दशहरास्तोत्र, २८ गङ्गामहिमा, २६ गङ्गाका सहस्रनाम, ३० वाराणसीमहिमा, ३१ कालभैरवप्रादुर्भाव, ३२ दण्डपाणिप्रादुर्भाव, ३३ ज्ञानवापीवर्णन, ३४ ज्ञानवापीप्रशंसा, ३५ सदाचारकथन, ३६ सदाचारनिरूपण, ३७ स्त्री-लक्षणवर्णन, ३८ सदाचारप्रसङ्गमें विवाहादि-कथन, ३६ अविमुक्तेश्वर धर्मवर्ण और गृहस्थधर्मकथन, ४०-४१ योगकथन, ४२ मृत्युलक्षण कथन, ४३ दिवोदास नृपतिका प्रतापवर्णन, ४४ योगिनीप्रयाण, ४५ काशीमें चतुःषष्टियोगिनीका आगमन, ४६ लोलार्क-वर्णन, ४७ उत्तरार्कवर्णन, ४८ शाम्बादित्यमाहात्म्यकथन, ४६ द्रौपदादित्य और मयूखादित्यवर्णन, ५० गरुड़ेश्वर और खखोल्कादित्यवर्णन।

परार्द्धमें—५१ अरुणादित्य, वृद्धादित्य, केशवादित्य, विमलादित्य, गङ्गादित्य और समादित्यवर्णन, ५२ दशाश्वमेधवर्णन, ५३ वाराणसीवर्णन और काशीमें गणप्रेषण, ५४ पिशाचमोचनमाहात्म्यकीर्तन, ५५ काशीवर्णन और गणेशप्रेषण, ५६ गणेशमायाकथन, ५७ ढुण्ढि-विनायक-प्रादुर्भाव, ५८ विष्णुमाया और दिवोदास नृपतिका निर्वाणप्राप्तिकथन, ५६ पञ्चनदोत्पत्तिकथन, ६० विन्दुमाधवप्रादुर्भावकथन, ६१ विन्दुमाधवाविर्भाव और माधवाग्निविन्दुसंवाद तथा वैष्णवतीर्थ माहात्म्यकथन, ६२ मन्दरपर्वतसे विश्वेश्वरका काशीमें आगमन और वृषभध्वजमाहात्म्यकथन, ६३ जैगीषव्यसंवाद और ज्येष्ठेशाख्यानकथन, ६४ वाराणसीक्षेत्र-रहस्यकथन, ६५ पराशरेश्वरादि लिङ्ग और कन्दुकेश तथा व्याघ्रेश्वरलिङ्गकथन, ६६ शिलेश्वरलिङ्गकथन, ६७ रत्नेश्वरलिङ्गकथन, ६८ कृत्तिवाससमुद्भव, ६६ अष्टषष्टि आयतनसमागमकथन, ७० वाराणसीमें देवताओंका अधिष्ठान, ७१ दुर्ग नामक असुरका पराक्रम, ७२ दुर्गविजयकथन, ७३ ओङ्कारेश्वरमहिमावर्णन, ७४ ओङ्कारेश्वरलिङ्गमाहात्म्य कथन, ७५ त्रिलोचनमाहात्म्य कथन, ७६ त्रिलोचनप्रादुर्भाव कथन, ७७ केदारेश्वरमाहात्म्य कथन, ७८ धर्मेश्वरमहिमा कथन, ७६ धर्मेश्वरकथाप्रसङ्गमें पक्षिगणकी कथा, ८० मनोरथतृतीयाव्रताख्यान, ८१ दुर्दमका धर्मेश्वर आगमन और धर्मेश्वरलिङ्ग कथन, ८२ वीरेश्वराविर्भावमें अमित्रजित् पराक्रमकथन, ८३ वीरेश्वराविर्भावकथन, ८४ वीरेश्वरमहिमाकथन, ८५ दुर्वासा वर-प्रदानकथन, ८६ विश्वकर्मेश्वर-प्रादुर्भाव कथन, ८७ दक्षयज्ञप्रादुर्भावकथन, ८८ सतीदेहविसर्जनकथन, ८६ दक्षेश्वरप्रादुर्भाव कथन, ६० पार्वतीश्वरवर्णन, ६१ गङ्गेश्वरमहिमा, ६२ नर्मदेश्वराख्यान, ६३ सतीश्वराविर्भावकथन, ६४ अमृतेशादिलिङ्गप्रादुर्भाव कथन, ६५ व्यासदेवका भुजस्तम्भकथन, ६६ व्यासदेवका शापविमोक्षण, ६७ क्षेत्रतीर्थवर्णन, ६८ विश्वेश्वरका मुक्तिमण्डपमें गमन, ६६ विश्वेश्वरलिङ्ग-महिमाख्यान, १०० अनुक्रमणिकाख्यान और पञ्चतीर्थादि यात्राकथन।

## ५ रेवाखण्ड।

१ कथारम्भ, आदिकल्प ,२-५ अवतारवर्णन, ६ नर्मदामाहात्म्य कथन, ७ अश्वतीर्थ, ८ त्रिपुरी, ६ मर्कटीतीर्थ, १०-११ मतङ्ग ( ऋषि ) व्याख्यान, १२ गङ्गाजलतीर्थ, १३ मत्स्येश्वरतीर्थ, १४ शुक्रतापी, १५ कात्तवीर्योपाख्यान, १६-१७ नागेश्वरतीर्थ, १८ जनकयज्ञ, १६ सप्तसारस्वत-तीर्थकथा, २० ब्रह्महत्यापरिच्छेद, २१ कुब्जा, २२ विल्वाम्रकोत्पत्ति, २३ हरिकेशकथन, २४ रेवाकुब्जासङ्गम, २५ माहेश्वरतीर्थ, २६ गर्दभेश्वरतीर्थ, २७ करमर्देश्वरतीर्थ, २८ मान्धाताका उपाख्यान, २६ अमरेश्वरतीर्थ, ३० चतुःसङ्गम, ३१ पञ्चलिङ्गतीर्थ ३२

जावाली ब्राह्मणका सश्लोक स्वर्गारोहण, ३३ पातालेश्वर, ३४ इन्द्रद्युम्नयज्ञमें नीलगङ्गावतार, ३५ वैदुर्य्यपर्वत, ३६ कपिलावतार, ३७ कल्पान्तदर्शन, ३८ चक्रस्वामिवर्णन, ३९ विमलेश्वरतीर्थ, ४० सूत्रयागवर्णन, ४१ कावेरी-माहात्म्य, ४२ चण्डवेगामाहात्म्य, ४३ परण्डीसङ्गम, ४४ दुर्वासाचरित. ४५ शल्योविशल्यानदी, ४६ भृगुपतन, ४७ ओङ्कारमहिमाकथन, ४८ पञ्चब्रह्मात्मकस्तव, ४९ वाराह-स्वर्गारोहण, ५० कपिलासङ्गममें धुन्धुमारोपाख्यान, ५१ मुचुकुन्द कुवलयाश्व प्रभृतिका स्वर्गारोहण, ५२ नरक-वर्णन, ५३ नरकलक्षण, ५४ यमकर्तृक कर्मगतिवर्णना, ५५ गोदानमहिमा, ५६ मतङ्गाश्रमतीर्थ, ५७ नर्मदा-माहात्म्य, ५८ शिवलोकवर्णन, ५९ शिवमहिमाकीर्त्तन, ६० वानरहेमदेह, ६१ रन्तिदेव-राजोपाख्यान, ६२ मातृ-स्तुति, ६३ कुब्जकानाथ, ६४ विष्णुकीर्त्तन, ६५ नर्मदा-माहात्म्य, ६६ अशोकवनिका, ६७ वागीश्वरपुर, ६८ वाराह-महिमा, ६९ शम्भुस्तुति, ७० ययातिशुक्रतीर्थ, ७१ द्वीपे-श्वरतीर्थ, ७२ विष्णुस्तुति, ७३ मेघनादलिङ्ग, ७४ दारु-तीर्थ, ७५ देवतीर्थ, ७६ दारुवचनप्रसङ्गमें नर्मदेश्वर-माहात्म्यकीर्त्तन, ७७ करञ्जेश्वरतीर्थ, ७८ कुण्डलेश्वर-तीर्थ, ७९ पिप्पलेश्वरतीर्थ, ८० गुह्यावतीर्थ, ८१ पञ्च-लिङ्गमहिमा, ८२ मृकण्डाश्रम, ८३ हरिणेश्वर, वाणेश्वर, लुब्धकेश्वर, धनुरीश्वर और रामेश्वर पञ्चलिङ्ग-महिमा-कथन, ८४ अन्धकवध, ८५ अन्धकवध वरप्रदान, ८६ शूल-भेदोत्पत्ति, ८७ शूलभेदमहिमा. ८८ दीर्घतपाऋषिचरित-वर्णन, ८९ चित्रसेनमाहात्म्य, नन्दिगणकथा, ९० शवर-स्वर्गारोहण, ९१ भानुमतीका स्वर्गारोहण, ९२ अर्कतीर्थ, ९३ आदित्येश्वरतीर्थ, ९४ अगस्त्यतीर्थ, ९५ भस्माक्ष-वध, ९६ मणिनागतीर्थ, ९७ गोपालेश्वरतीर्थ, ९८ शङ्ख-चूड़ातीर्थ, ९९ पराशरेश्वरतीर्थ, १०० नन्दातीर्थ, १०१ हनूमदीश्वर, १०२ उरसङ्गममें सोमनाथतीर्थवर्णन, १०३ कपिलेश्वरतीर्थ, १०४ चक्रतीर्थ, १०५ चन्द्रा-दित्येश्वरतीर्थ, १०६ यमहासतीर्थ, १०७ व्यासतीर्थ, १०८ प्रभासतीर्थ, १०९ मार्कण्डेयेश्वरलिङ्ग, ११० मन्म-थेश्वरतीर्थ, १११ परण्डतीर्थ, ११२ चक्रतीर्थ, ११३ रेवा-चरित-कथा।

**५ अवन्तीखण्ड।**

ईश्वरीश्वर-संवादमें श्राद्धदानयोग्य पुण्यनदी वन-प्रभृति निरूपणप्रसङ्गमें अशीतिसंख्यक लिङ्गमाहात्म्य-कीर्त्तन, २ अवन्तीदेशस्थ महाकालवन-वर्णन, ३ अगस्त्येश्वरमाहात्म्यादि वर्णन, असुरविप्रकृत देवताओं-का मुखमालिन्य देख कर सन्तप्तहृदय अगस्त्यकर्तृक स्वतेजसे दानवकुलभस्मीकरण, अगस्त्येश्वर-लिङ्ग-प्रतिष्ठा-विवरण. ४ गुह्येश्वरलिङ्गमाहात्म्यकीर्त्तन, मङ्कणमहर्षि-का वृत्तान्त, ५ ढुण्ढेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, गणनायक-ढुण्ढे-श्वरवृत्तान्त, ६ डमरुकेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, रुरुसुतकर्तृक सुरपुरसे निर्वासित वासवादि देवताओंका खेद और महाकालवनमें उनका पलायन, ७ अनादि कल्पेश्वरलिङ्ग-माहात्म्य, पद्मनाभ और पद्मयोनिका विवाद और परस्पर-का ऊर्द्ध और अधोलोक-प्रयाणादि कथन, ८ स्वर्गद्वारे-श्वरमाहात्म्यकीर्त्तन, वह्निमुखनिहित सुवर्णका उद्भवादि कथन, तल्लाभार्थ सुरासुरादिका परस्पर प्रहार और निधनादि, ९ विघ्नेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, देवर्षिके साथ देवेन्द्रका महाकालवनमें गमन, १० कपालेश्वरमाहात्म्य, महाकालवनमें कापालिक वेशमें प्रविष्ट कपालके प्रति विप्रगणका लोष्ट्रादि निक्षेप, ११ स्वर्गद्वारेश्वर लिङ्ग-माहात्म्यकीर्त्तन, १२ विष्णुकर्तृक सुदर्शन द्वारा ताड़ित वीरभद्रका मृत्युवृत्तान्त सुन कर हाथमें शूल लिये शूल-पाणिका दक्षयज्ञमें प्रवेश, १३ उपेन्द्रादिका अन्तर्द्धान, महेशकर्तृक स्वर्गद्वारनिरोध, १४ कर्कोटेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, मातृके शापसे भीत शेषगणोंकी तपस्या, कर्कोटकका महाकालवनमें प्रवेश, १५ सिद्धेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, महाकालमें प्रवेशपूर्वक सिद्धगणका तपश्चरण, १६ लोक-पालेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, दानवकुलाकुलित लोकपालगण-का विष्णुके उपदेशसे महाकालवनमें गमन, १७ कामेश्वर-लिङ्गकीर्त्तन, १८ ब्रह्मशरीरसे कामका उत्पत्तिकथन, कामके प्रति ब्रह्माका शापदानादि, १८ कुटुम्बेश्वरलिङ्ग-माहात्म्य, भगवान् नीलकण्ठकर्तृक समुद्रोत्थित काल-कूटपान और महाकालवन-प्रवाहित शिप्राजलमें तत्प्रक्षे-पादि विवरण, १९ इन्द्रद्युम्नेश्वर-लिङ्गमाहात्म्यकथन, इन्द्रद्युम्नकी हिमालय पार्श्व पर तपस्यादि, २० ईशाने-श्वरलिङ्गमाहात्म्य, कुकुण्डदानवकर्तृक ताड़ित देवताओं-का नारदके उपदेशसे महाकालवनमें प्रवेश, २१ अप्सरे-श्वरलिङ्गमाहात्म्यकीर्त्तन. वासवकर्तृक रम्भाके प्रति

अभिशाप, नारदोपदेशसे अभिशप्ता रम्भाका महाकालवनमें प्रवेश, २२ कलकलेश्वर लिङ्गमाहात्म्यकीर्त्तन, गिरिजायाके साथ गिरिशका कलहवृत्तान्त, २३ चण्डेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, नारदके साथ देवताओंका महाकालउद्देशसे गमन और राहमें नागचण्डाख्य गणनायकके साथ संवादकथन, २४ प्रतिहारोपलिङ्गमाहात्म्य, हंसरूपधारी जातवेदाकर्तृक द्वारपाल नन्दीको वञ्चन और रममान शिवाशिवके समीप उपस्थापन, विरुपाक्षकर्तृक नन्दिशापदान, २५ कुक्कुटेश्वर लिङ्गमाहात्म्यकथन, रात्रमें कुक्कुटरूपधारी कौशिकाख्यराजोपाख्यान, २६ कर्कटेश्वरमाहात्म्य, धर्ममूर्त्तिनामक राजाके समीप वशिष्ठकर्तृक राजाका पूर्व जन्म और शूद्रत्वजातिकीर्त्तन, २७ मेघनादेश्वर लिङ्गमाहात्म्य, मदान्ध नामक असुरकर्तृक उपद्रुत द्रुहिणगणकी भगवद्दर्शनार्थ श्वेतद्वीपगमनादि कथा, २८ महालयेश्वरलिङ्गमाहात्म्यकीर्त्तन. २९ मुक्तीश्वर-लिङ्गमाहात्म्यकीर्त्तन, मुक्ति नामक ब्राह्मणके साथ उसे वधोद्यतव्याधसंवाद, ३० सोमेश्वरलिङ्गमाहात्म्यकीर्त्तन, दक्षकन्याको परित्याग करके रोहिणीके प्रति चन्द्रकी अनुरक्ति पर दक्षका शापदान, ३१ नरकेश्वरमाहात्म्यकीर्त्तन. पुराकल्पीय कलियुगमें जीवगणके नरकयन्त्रणावर्णनप्रसङ्गमें निमि नामक नृपतीके साथ यमकिङ्करका संवादकथन, ३२ जटेश्वरलिङ्गमाहात्म्यकीर्त्तन, रथन्तरकल्पीय वीरधन्वा नामक नरपतिका उपाख्यान, ३३ परशुरामेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, परशुरामकर्तृक अश्वमेध-यज्ञानुष्ठान और नारदसंवाद, ३४ च्यवनेश्वरमाहात्म्यकथन, वितस्ताके किनारे तपश्चर्याकृत और वल्मीकभावप्राप्त च्यवन तथा शर्यातिकामिनीयोंका वृत्तान्त, ३५ पण्डेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, भद्राश्व-अगस्त्यसंवाद, ३६ पत्तनेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, देवदेवदेवर्षिसंवाद, ३७ आनन्देश्वरलिङ्गमाहात्म्य, रथन्तरकल्पीय अनमित्रके पुत्र आनन्दराजका उपाख्यान, ३८ कङ्कटेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, प्रेतराजको जीतनेके अभिप्रायसे दरिद्र द्विजशिशुकी तपस्या, ३९ इन्द्रेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, पुत्रनिपात सुन कर शतक्रतुका क्रोध और जटा तोड़ कर अग्निमें निक्षेप, उसके प्रभावसे वृत्रका उद्भवकथन, ४० मार्कण्डेयेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, पुत्रलाभार्थ मृकण्डकी तपस्यादि, ४१ शिवेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, ब्राह्मकल्पीय रिपुञ्जय राजाका उपाख्यान, ४२ कुसुमेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, गणेशका कुसुमक्रीड़ादि कथन, ४३ अक्रूरेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, भृङ्गिरीटके समीप अर्चना न जान कर पार्वतीका क्रोध, ४४ कुण्डेश्वरलिङ्गमाहात्म्यकथन, पुत्रवीरको महाकालवनमे तपोरत सुन कर दर्शनार्थ पार्वतीपरमेश्वरका वहां गमन और गणाध्यक्ष कुण्डके साथ संवाद, ४५ लुम्पेश्वरलिङ्गमाहात्म्यकीर्त्तन. म्लेच्छराज लुम्पकर्तृक बलात्कारपूर्वक होमधेनुग्रहण, मङ्गेश्वरमाहात्म्यकथन, गङ्गाके प्रति समुद्रका शापदान, ४७ अङ्गारकेश्वरमाहात्म्य, शिवके शरीरसे अङ्गारककी उत्पत्तिकथा, अङ्गारकका मङ्गलादि नामप्राप्ति कथन, ४८ उत्तरेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, इन्द्रको आज्ञासे मेघादिका वर्षणकाल कथन, ४९ नूपुरेश्वरमाहात्म्य, नूपुरको तपस्या, ५० अभयेश्वरमाहात्म्य, कमलजके अश्रुबिन्दुसे हेरम्बकालकाख्य दानवकी उत्पत्ति, ५१ पृथुकेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, वेणके शरीरसे पृथुकी उत्पत्ति, तत्कृत धरादोहण, ५२ स्थावरेश्वरमाहात्म्यकीर्त्तन, छायाके गर्भसे शनिकी उत्पत्तिकथा, शनिके भयसे देवताओंका महादेवके समीप गमन, ५३ शूलेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, जम्भासुरकर्तृक वासवादिकी पराजय, गौरीकी प्रार्थनासे गिरीशके समीप अन्धककी दूत-प्रेरणादि कथा, ५४ ओंकारेश्वर-लिङ्गमाहात्म्य, ओंकार नाम कपिलाकृतिका उपाख्यान. ५५ विश्वेश्वरलिङ्गमाहात्म्य. ५६ कण्टकेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, सूर्यवंशीय सत्यविक्रम राजाका महाकाल वनमें गमन, वहां हुङ्कार द्वारा अलौकिक सृष्टिसमर्थ मित्रचर नामक ब्राह्मणका उपाख्यान, ५७ सिंहेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, पशुपतिको पतिरूपमें पानेको आशासे पार्वतीकी तपस्या, पार्वतीके समीप ब्रह्माकृत शिवनिन्दा और पार्वतीके कोपसे सिंहादिको उत्पत्ति, ५८ रेवन्तेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, वड़वारूपधारिणी संज्ञाके गर्भसे अश्विनीकुमारद्वय और रेवन्तका जन्मग्रहणवृत्तान्त, ५९ घण्टेश्वरमाहात्म्य, घण्टाख्यगणके विश्रात् द्वारदेशमें सम्वत्सर अवस्थानकथन ६० प्रयागेश्वरमाहात्म्य, नारदकृतृक प्रियव्रतके समीप श्वेतद्वीपस्थ सरोवरोदरस्थ कश्चित् कामिनीका वृत्तान्त, ६१ सिद्धेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, अश्वशिर नामक नरपतिके साथ जैगोषव्य कपिलादिका संवाद,

६२ मातङ्गेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, गर्भकर्त्तृक मातङ्ग नामक किसी द्विजपुत्रका पुत्रजन्म वृत्तान्तकथन, ६३ सौभाग्येश्वरलिङ्गमाहात्म्य, प्राग्ज्योतिषपुराधिपतिकी कन्या दुर्भगा अनङ्गमञ्जरीका स्वामिसौभाग्यप्राप्ति विवरण, ६४ रूपेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, पद्मकल्पमें पद्म नामक राजाका मृगयार्थ वनप्रवेश और कण्वदुहिताके साथ परिणयादि कथन, ६५ धनुःसहस्रेश्वर लिङ्गमाहात्म्य, वनके मध्य कुजम्भ दानवका गृहविवर देख कर शङ्कितहृदय विदूरथ राजाके साथ ब्राह्मणका संवाद, ६६ पशुपालेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, पशुपाल नामक राजाका दस्युकर्तृक आक्रमणवृत्तान्त, ६७ ब्रह्मेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, पुलोम दैत्यकर्तृक क्षीरसागरशायी पद्मनाभ-नाभिपद्म पर स्थित पद्मोद्भव पर आक्रमण और तपस्याके लिये महाकालवनमें गमन, ६८ जल्पेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, जल्पराजकुमार, सुवाहु, शत्रुमर्द, जय, विजय और विक्रान्तादिका विवरण, ६९ केदारेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, ब्रह्मपुरःसर शीतजर्जरित निर्जरगणका पुरारिके समीप गमन, ७० पिशाचेश्वरमाहात्म्य, जन्मान्तरमें नास्तिकताके कारण पिशाचत्वप्राप्ति, लोमश नामक किसी शूद्रका शाकटायनके साथ संवादकथनादि, ७१ सङ्गमेश्वरमाहात्म्य, कलिङ्ग विषयमें सुवाहु नामक किसी नरपति कर्तृक महिषीके सामने निज पूर्व जन्म-वृत्तान्त-कीर्त्तन, ७२ दुर्द्धर्षेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, नेपालदेशवासी दुर्द्धर्ष नामक राजाका मृगयार्थ वनप्रवेश और उन्हें भर्त्तृरूप जान कर किसी द्विजकन्याका उपस्थानादि विवरण, ७३ प्रयागेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, शत्रुञ्जय नामक हस्तिनापुरराज-कर्तृक वनके मध्य मनुष्य-रूप-धारिणी गङ्गाका पाणिग्रहण, ७४ चन्द्रादित्येश्वरलिङ्गमाहात्म्य, शम्बरासुरकर्तृक क्रतुभुक् देवताओंका रणभूमिमें निर्याण, राहुभयार्द्दित सूर्यचन्द्रका विष्णुके समीप गमन-विवरण, ७५ करभेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, मृगयार्थ गहनमध्यगत अयोध्याधिपति वीरकेतुकर्तृक शरनिक्षेप द्वारा करभ-रूपी ऋषभदेववध-वृत्तान्त, ७६ राजस्थलेश्वरलिङ्ग-माहात्म्य, ब्रह्माकी आज्ञासे अवन्तीदेशमें नायकत्वप्राप्ति, रिपुञ्जयके पृथिवी-पालन समयमें पृथिवी पर वह्नि-भावादि कथन, ७७ वड़वेश्वर लिङ्गमाहात्म्य, नरवाहनोद्यानमें विहार करते हुए मणिभद्रसुत वड़लका उपाख्यान, ७८ अरुणेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, अरुणके प्रति विनताका शापदान, ७९ पुष्पदन्तेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, निर्मि नामक ब्राह्मणकी पुत्रलाभार्थ तपस्या, शिवपार्षद पुष्पदन्तकी अधोगति, ८० अविमुक्तेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, शाकल-नगराधिप चित्रसेनका उपाख्यान, ८१ हनुमन्तेश्वरलिङ्ग-माहात्म्य, रावणवधान्तर राजपद पर प्रतिष्ठित रामचन्द्रकी सभामें समागत अगस्त्यादि महर्षिगणकर्तृक अञ्जना-नन्दनकी प्रशंसा, बाल्यकालमें रविधारणार्थ हनुमान्‌का कृतोद्यम और इन्द्रकुलिशपात पर म्रियमाण हनुमान्‌का वरलाभादि, ८२ स्वप्नेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, इक्ष्वाकुवंशीय कल्माषपाद राजाके प्रति 'राक्षस हो जा' इस प्रकार वशिष्ठका शापदान, ८३ पिङ्गलेश्वरमाहात्म्य, पिङ्गलेश्वरका उपाख्यान, ८४ विल्वेश्वरमाहात्म्य, कपिलविल्ववृक्ष-संवाद, ८५ कायावरोहणेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, चन्द्रके प्रति दक्षका 'कायाहीन हो जा' ऐसा शाप, ८६ पिण्डरेश्वर-लिङ्गमाहात्म्य, इक्ष्वाकुकुलतिलक अयोध्यापति परीक्षित्‌कर्तृक मृगयार्थ गहनवनमें प्रवेश और स्मराभिभूत किसी अपूर्व सुन्दरी कामिनीके साथ रमण-विहार करनेके बाद रमणीका अन्तर्द्धानादि-प्रसङ्ग।

६ तापीखण्ड।

१ गोकर्णमुनिगणसंवादमें तापीके उभय तीरवर्त्ती महालिङ्गकी कथा, तपतीके २१ नामकीर्त्तन, २ रामेश्वरक्षेत्रमाहात्म्य ३ शरभङ्गतीर्थ और गोलनदीमहिमा, ४ सनन्दतीर्थ, ५ उच्चैःश्रवेश्वरक्षेत्र, ६ स्थानेश्वरलिङ्ग, ७ प्रकाशकक्षेत्र, ८ गौतमेश्वर, ९ गौतमेश्वर और अक्षमालातीर्थ, १० करङ्कपावनतीर्थ, ११ खञ्जनमुनिका आश्रमवर्णन, १२ ब्रह्मेश्वरलिङ्ग, १३ भीमेश्वरलिङ्ग, १४ शिवतीर्थ, १५ चक्रतीर्थ, काश्यपीसरित् और अक्षरेश्वरतीर्थ, १६ शाम्बादित्यतीर्थ, १७ गङ्गेश्वरतीर्थ, १८ अर्जुनेश्वरतीर्थ, १९ वासवेश्वर, २० महिषेश्वर, २१ धारेश्वर, २२ अम्बिकेश्वर, २३ आमर्द्दकेश्वर, २४ रामेश्वरक्षेत्र, २५ कपिलेश्वर, २६ वधिरेश्वर, २७ व्याघ्रेश्वर, २८ विरहानदी, २९ पिङ्गलप्रस्थमें वैद्यनाथतीर्थ और धन्वन्तरीतीर्थ, ३० रामेश्वरतीर्थ ३१ गौतमेश्वरतीर्थ ३२ गलितेश्वर और नारदेश्वरतीर्थ, ३३ सोमेश्वरतीर्थ, ३४ रत्नेश्वरतीर्थ, ३५ उल्केश्वरतीर्थ, ३६ वरुणेश्वरतीर्थ,

३७ शङ्खतीर्थ, ३८ कश्यपेश्वर, ३९ शाम्बार्कतीर्थ ४० मोक्षेश्वरतीर्थ, ४१ भैरवीभुवनेश्वरीक्षेत्र, ४२ कपालेश्वर-तीर्थ ४३ चन्द्रेश्वरतीर्थ, ४४ कोटीश्वर और एकवीरा-तीर्थ, ४५ भवमोचनलिङ्गमाहात्म्य, ४६ हरिहरक्षेत्र, ४७ अम्बरीषेश्वर, ४८ अश्वतीर्थ, ४९ भरतेश्वर, ५० गुप्तेश्वर, वारीतापयक्षेत्र, ५२ कुरुक्षेत्र, ५३ अरुन्धेश्वर, ५४ सिद्धेश्वर, ५५ शीतलेश्वर, ५६ नागेश्वर, ५७ जरत्कारेश्वर, पातालविल और तापीसागरसङ्गम इत्यादि माहात्म्य।'

### ६ष्ठ नागरखण्ड।

प्रचलित नागरखण्ड ३ परिच्छेदोंमें विभक्त है—१म विश्वकर्मोपाख्यान, २य विश्वकर्मवंशाख्यान और ३य हाटकेश्वरमाहात्म्य।

१म विश्वकर्मोपाख्यानमें—१ शिवषण्मुखसंवादमें देवीप्रणयकथा, २ विश्वकर्मप्रपञ्चसृष्टि, ३ जगदुत्पत्ति-प्रकरण, ४ ब्राह्मण्यगायत्रीनिर्णय, ५ उपनयनसंस्कार, ६ उपनयनविधि, ७ सकलभूतसम्भव, ८ विश्वकर्मतनयोत्पत्ति, ९ जगदुत्पत्तिनिर्णय, १० ज्योतिषग्रहनक्षत्रराशि-निर्णय, ११ हनूमतप्रभव, १२ विश्वकर्मोपाख्यान।

२य विश्वकर्मवंशवर्णनमें—१गायत्रीमहिमानुवर्णन, २ विश्वकर्मकुलाचार, ३-४ विश्वकर्मकुलाचारविधि, ५ विश्वकर्मवंशानुवर्णन, ६ पञ्चमतस्थापन।

३य हाटकेश्वरमाहात्म्यमें—१ लिङ्गोत्पत्ति, २ त्रिशंकुका उपाख्यान, ३ हरिश्चन्द्रका राज्यत्याग, ४ विश्वामित्रमोह, ५ विश्वामित्रप्रभाव, ६ विश्वामित्रका वरलाभ, ७ त्रिशंकुका स्वर्गलाभ, ८ हाटकेश्वरमाहात्म्य आरम्भ, ९ नागबिल-पूर्त्तिविवरण, १० आनर्त्ताधिपचमत्कारसंवाद, ११ शङ्ख-तीर्थोत्पत्तिकथा, १२ चमत्कारपुरोत्पत्ति, १३ अचलेश्वर-माहात्म्य, १४-१५ चमत्कारपुर-प्रदक्षिणमाहात्म्य, १६ चमत्कार-पुरक्षेत्रमाहात्म्य १७ गयाशिर-प्रेतमोक्ष, १८, चमत्कारतीर्थ स्नान करनेसे लक्ष्मणका विशुद्धिलाभ, १९ वालसङ्घतीर्थोत्पत्ति, २० वालमण्डनमाहात्म्य, २१ मृगतीर्थमाहात्म्य, २२ विष्णुपदोत्पत्ति, २३ विष्णुपदी-गङ्गामाहात्म्य, २४ गोकर्णतीर्थोत्पत्ति, २५ युगस्वरूप कथन, २६ तीर्थसमाश्रय-नामकीर्त्तन, २७ षड़क्षरमन्त्र और सिद्धेश्वरमाहात्म्य, २८ श्रीहाटकेश्वरमाहात्म्य, २९ नागह्रदमाहात्म्यकथन, ३० सप्तर्षिगणका आश्रममाहात्म्य-कथन, ३१ अगस्त्याश्रममाहात्म्यकीर्त्तन, ३२ देवदानव-युद्धविवरण, ३३ अगस्त्यदेवीसंवादमें समुद्रशोषण और सगरभगीरथादिका जन्मप्रसङ्ग, ३४ अगस्त्यनिर्मित चित्रे-श्वरीपीठमाहात्म्य, ३५ दुःशीलप्रासादोत्पत्ति, ३६ धुन्धु-मारेश्वरमाहात्म्य, ३७ ययातीश्वरमाहात्म्य, ३८ चित्र-शिलामाहात्म्य ३९ जलशायीकी उत्पत्ति, ४० चैत्र-तृतीयामें उस जलके स्नानसे स्त्रीपुरुषगणका दिव्यरूपप्राप्ति-विवरण, ४१ मेनकातापससंवादमें पाशुपतव्रतमाहात्म्य-कीर्त्तन, ४२ विश्वामित्रमाहात्म्य और तीर्थोत्पत्ति, ४३ त्रिपुष्करमाहात्म्य, ४४ सरस्वतीतीर्थमाहात्म्य, ४५ महा-कालमाहात्म्य, ४६ उमामाहेश्वर-संवाद, ४७ चमत्कार-पुरक्षेत्रमाहात्म्यमें कलशेश्वराख्यान, कलशशापदान-कथन, ४८-४९ कलशेश्वरमाहात्म्यकीर्त्तन, ५० रुद्रकोष-माहात्म्य, ५१ व्रणगर्त्तामाहात्म्य, ५२ नलकृत चर्ममुण्डा-स्तुति, ५३ नलेश्वरमाहात्म्य, ५४ साम्बादित्यमाहात्म्य, ५५ गाङ्गेयोपाख्यान, ५६ शिवगङ्गामाहात्म्य, ५७ विदुरा-गमनोत्पत्ति, ५८ नगरादित्यमाहात्म्य, ५९ कर्मवृद्धिसे मानवादिका जन्म और कर्मक्षयसे जीवादिका निर्वाण-प्राप्तिकथन, ६० शर्मिष्ठातीर्थमाहात्म्य, ६१ सोमनाथो-त्पत्ति, ६२ दुर्गामाहात्म्य, ६३ आनर्त्तकेश्वर और शूद्र-केश्वरमाहात्म्य, ६४ जमदग्निवधाख्यान, ६५ सहस्रा-र्जुनवध, ६६ परशुरामोपाख्यानमें समुद्रके समीप स्थान-प्रार्थना, ६७ रामह्रदोत्पत्ति, ६८ तारकासुरकी उत्पत्ति, देवदानवयुद्ध, कार्त्तिकेयोद्भवप्रसङ्ग, ६९ शक्तिमाहात्म्य, ७० तिलतर्पण और दानमाहात्म्य, ७१ आनर्त्त विषयमें हाटकेश्वरक्षेत्रोद्भवकथन, क्षेत्रस्थ प्रासादपद्धतिकथन, ७२ यादवलिङ्गप्रतिष्ठा, ७३ यज्ञभूमिमाहात्म्य, ७४ हरा-श्रयवेदिकामाहात्म्य, ७५ रुद्रशिर जागेश्वरमाहात्म्य, ७६ वालिखिल्याश्रमकथन, ७७ सुपर्णाख्यमाहात्म्यमें गरुड़-नारदका विष्णुदर्शनसंवाद, ७८ सुपर्णाख्योत्पत्ति, ७९ सुपर्णाख्यमाहात्म्य, ८० श्रीकृष्णचरिताख्यान और हाट-केश्वरमाहात्म्य, ८१ महालक्ष्मीमाहात्म्य, ८२ सप्तविंशति-का माहात्म्य, ८३ सोमप्रासादमाहात्म्य-समाप्ति, ८४ आम्रवृद्धामाहात्म्यमें कालादि यवनका अभ्युत्थान और देवगणकर्तृक हनन, ८५ श्रीमाताका पादुकामाहात्म्य,

प्रथम और द्वितीय खण्ड समाप्ति, ८६ वसोर्द्धारामाहात्म्य, ८७ अग्नितीर्थोत्पत्ति, ८८ ब्रह्मकुण्डमाहात्म्य, ८६ गोमुखमाहात्म्य, ६० मोहयष्टिमाहात्म्य, ६१ अजपालीश्वरोमाहात्म्यमें शङ्करका व्याघ्ररूपत्वकथन, ६२ दशरथशनैश्चरसंवाद, ६३ राजवापीमाहात्म्यमें रामेश्वर लक्ष्मणेश्वर और सीतादेवीमूर्त्ति-प्रतिष्ठाकथन, ६४ रामकर्तृक दुर्वासाका अर्घ्यदान और चातुर्मास्यवृत्तान्तमें दुर्वासाका पारणकथन, ६५ कुशको राज्यदानपूर्वक रामका किष्किन्ध्यागमन और सुग्रीवादि वानरके साथ सम्भाषण, ६६ रामका पुष्पकारोहण पर लङ्कागमन और विभीषण-संवाद, रामकर्तृक सेतुप्रान्तमें रामेश्वरलिङ्ग-प्रतिष्ठा, ६७ रामचरितप्रसङ्गमें लक्ष्मणेश्वरमाहात्म्य, ६८ आनर्त्तमाहात्म्यमें विष्णुकूपिका प्रशंसा, ६६ कुशलवचरितप्रसङ्गमें कुशेश्वर और लवेश्वरलिङ्गमाहात्म्य, १०० राक्षस लिङ्गच्छेदन, १०१ लुप्ततीर्थकथा, १०२ चित्रशर्माका लिङ्गस्थापन, १०३ अष्टषष्टितीर्थनाम, १०४ अष्टषष्टितीर्थस्थ लिङ्गनाम और तन्माहात्म्यकथन, १०५ दमयन्तीका उपाख्यान, १०६ दमयन्ती-चरितमें ज्वरोत्पत्ति, १०७ आनर्त्ताधिपका पुरनिर्माण, ६४ गोत्रज ब्राह्मणसंस्थापन, पुरमें महाव्याधिका प्रकोप, राष्ट्रध्वंस होनेका उपक्रम, ब्राह्मणगणकर्त्तृक शान्तिकार्य, त्रिजात नामक ब्राह्मणकर्त्तृक द्रव्यदूषणकी कथा, अग्निकुण्डमाहात्म्य, यज्ञकुण्डस्पर्शसे त्रिजातके शरीरमें विस्फोटकउत्पत्ति, १०८ त्रिजातका वनगमन और महेश्वरप्रसादलाभ, मौद्गल्यगोत्र देवराजपुत्र क्राथकी नागपञ्चमीमें नागहत्या, क्रुद्ध नागगणका चमत्कारपुरमें आगमन, ब्राह्मणका चमत्कारपुरत्याग, चमत्कारपुरवासी एक ब्राह्मणका वनमें त्रिजातके साथ साक्षात् और नागके हाथसे चमत्कारपुरका दुर्दशावर्णन, शिवके निकट त्रिजातका नागहरमन्त्रलाभ, त्रिजातका चमत्कारपुरमें आगमन, नागहरमन्त्रके प्रभावसे सर्पोंकी निर्विषता, चमत्कारपुरका 'नगर' नाम, वहांके ब्राह्मणोंको 'नागर' संज्ञा, १०६ नागरब्राह्मणोंका गोत्रनिर्णय, ११० अस्वारेवतीमाहात्म्य, १११ भट्टिकातीर्थोत्पत्ति, ११२ क्षेमङ्करी और रैवतेश्वरोत्पत्ति, ११३ देवीसैन्यपराजय, महिषासुरप्रभाव, ११४ कात्यायनीकी उत्पत्ति, ११५ महिषासुर-पराजयमें कात्यायनीमाहात्म्य, ११६ केदारोत्पत्ति, ११७ शुक्लतीर्थमाहात्म्य, ११८ वाल्मीकिनामनिरुक्ति, मुखारतीर्थोत्पत्ति, ११६ कर्णोत्पलातीर्थप्रसङ्गमें सत्यसन्धकथा, १२० सत्यसन्धेश्वरमाहात्म्य, १२१ कर्णोत्पलातीर्थमाहात्म्य, १२२ हाटकेश्वरोत्पत्ति, १२३ याज्ञवल्क्याश्रममाहात्म्य, १२४ पञ्चपिण्डिका गौरीकी उत्पत्तिकथा, १२५ पञ्चपिण्डिका गौरीमाहात्म्य, ईशानोत्पत्ति, १२६ वास्तुपदोत्पत्ति, १२७ अजागृहोत्पत्ति, १२८ खण्डशिला-सौभाग्यकूपिकोत्पत्ति, १२६ वर्द्धमानपुरीय पतिव्रतावरलाभ, १३० दीर्घिकामाहात्म्य, ३१ धर्मराजेश्वरोत्पत्ति, १३२ धर्मराजेश्वरमाहात्म्य, १३३ धर्मराजसुतोद्भवकथा, १३४ आनर्त्ताधिप वसुसेनचरितप्रसङ्गमें मिष्टान्नदेश्वरमाहात्म्य, १३५ गणपतित्रयमाहात्म्य, १३६ जावालिआख्यानमें जावालिक्षोभ, १३७ जावालि-फलवतीआख्यानमें चित्राङ्गदेश्वरमाहात्म्य, १३८ अमरकेश्वरमाहात्म्य, १३६ अमरकुण्डमाहात्म्य, १४० व्यास-शुक-संवाद, १४१ वटेश्वरमाहात्म्य, १४२ अन्धकाख्यान, १४३ अन्धकाख्यानमें केलीश्वरमाहात्म्य, १४४ अन्धकाख्यानमें भैरवमाहात्म्य, १४५ युधिष्ठिरार्जुन-संवादमें चक्रपाणिमाहात्म्य, १४६ अप्सरसकुण्डोत्पत्ति, १४७ आनन्देश्वरमाहात्म्य, १४८ पुष्पादित्योत्पत्ति, १४६ पुष्पादित्यमाहात्म्य, १५० पुष्पवरलाभकथन, १५१ मणिभद्रोपाख्यान, १५२ पुष्पविभवप्राप्ति, १५३ पुष्पागमन, १५४ पुष्पादित्यमाहात्म्य, १५५ पुरश्चरण-सप्तमीव्रत, १५६ बाह्यनागर संज्ञक ब्राह्मणोत्पत्ति, १५७ नगरादित्य, नगरेश्वर और शाकम्भरीकी उत्पत्ति, १५८ अश्वतीर्थोत्पत्ति, १५६ परशुरामोत्पत्ति, १६० विश्वामित्रराज्य-परित्याग, १६१ धारोत्पत्ति, १६२ धारामाहात्म्य, १६३ नागर-ब्राह्मणका कुलदेवता वर्णन, १६४ सरस्वतीका अभिशाप, १६५ सरस्वत्योपाख्यान, १६६ पिप्पलादोत्पत्ति, १६७ याज्ञवल्क्येश्वरोत्पत्ति, १६८ कंसारीश्वरोत्पत्ति, १६६ पञ्चपिण्डिकोत्पत्ति, १७० पञ्चपिण्डिका-गौरीकी उत्पत्ति, १७१ पुष्करोत्पत्ति और यज्ञसमारम्भ, १७२ ब्रह्मयज्ञारम्भ, १७३ नागरब्राह्मणोंका गर्त्ततीर्थमें प्रेरण, गायत्री-विवाह और गायत्रीतीर्थोत्पत्ति, १७४ प्रथम यज्ञदिनमें रूपतीर्थोत्पत्ति, १७५ नागतीर्थोत्पत्ति, १७६ दूसरे दिनमें पिङ्गलाख्यान, १७६ तीसरे दिन अतिथितीर्थोत्पत्ति, १७७ अतिथिमाहात्म्य,

१७८ राक्षसश्राद्धकथन, १७९ मातृगणागमन, १८० उदुम्बरीकी उत्पत्ति, १८१ ब्रह्मयज्ञावभृथ-यक्ष्मीतीर्थोत्पत्ति, १८२ सावित्रीमाहात्म्य, १८३ गायत्रीवरप्रदान, १८४ ब्रह्मज्ञान-सूचना, १८५ आनर्त्त राजकन्या रत्नवतीकी कथा, १८६ रत्नवतीआख्यानमें वृहद्बलराजसंवाद, १८७ परावसु नामक नागर-ब्राह्मणसंवाद, भर्तृयज्ञ, १८८ रत्नवतीके साथ विवाह करनेकी आशासे दशार्णाधिपतिका आगमन, रत्नवतीकी विवाह करनेमें अनिच्छा और तपस्याकी इच्छा, शूद्राब्राह्मणीमाहात्म्य, १८९ कुरुक्षेत्र, हाटकेश्वर, प्रभास, पुष्कर, नैमिष, धर्मारण्य, वाराणसी, द्वारका और अवन्ती आदि क्षेत्रान्तर्गत पुण्यतीर्थ निरूपण, विशेष दिनमें तीर्थस्नानफल, कुशका शासनवर्णन, भर्तृयज्ञप्रसङ्गमें विश्वामित्र-कथित कुम्भकयज्ञाख्यान, १९० अन्यज प्रभाववर्णन, भर्तृयज्ञमर्यादाकथन, १९१ शुद्धनागर और देशान्तरगत-नागरकी शुद्धि और श्राद्धकथन, विश्वामित्रका नागरप्रश्न-निर्णय, १९२ भर्तृयज्ञप्रसंगमें नागर ब्राह्मणोंका अथर्ववेदनिर्णय, १९३ नागरविशुद्धिकथन, १९४ नागरब्राह्मणका प्रेतश्राद्धादि कथन, १९५ शक-विष्णुसंवादमें प्रेतकृत्य, १९६ वालमण्डनमाहात्म्य, १९७ इन्द्रमहोत्सव, १९८ गौतमेश्वरमाहात्म्य, १९९ नागरखेद और शङ्खादित्योत्पत्ति, २०० शङ्खतीर्थमाहात्म्य, २०१ रत्नादित्यमाहात्म्य, २०२ विश्वामित्रके प्रभावसे शाम्बादित्यप्रभाव, २०३ गणपतिपूजामाहात्म्य, २०४ श्राद्धकल्प, २०५ श्राद्धोत्सव, २०६ श्राद्धकालनिर्णय, २०७ नागरशाखा और श्राद्धमें भोज्यनिर्णय, २०८ काम्यश्राद्धनिणय, २०९ गजच्छायामाहात्म्य, २१० श्राद्धकल्पपरीक्षा, २११ श्राद्धकल्पमें चतुर्दशीशस्त्रहतनिर्णय, २१२ द्वादशविध पुत्र, श्राद्धमें अधिकारी और अनधिकारी पुत्रनिर्णय, २१३ पितृपरितोषार्थ मन्त्रकथन, २१४ एकोद्दिष्ट और सपिण्डीकरणविधि, २१५ भीष्म-युधिष्ठिरसंवादमें नरकगतिकथन, २१६ भीष्मयुधिष्ठिरसंवादमें नरकवारण कार्य, २१७ जलशायिमाहात्म्य, २१८ भृङ्गीटकी उत्पत्ति, २१९ अन्धकपुत्र वृकका इन्द्रराज्यलाभ, २२० वृकासुरप्रभाव, अशून्यशयनव्रतप्रसङ्गमें जलशायीकी उत्पत्ति, २२१ चातुर्मास्य व्रतनियम, २२२ अशून्यशयनव्रतकथा, २२३ हाटकेश्वरान्तर्गत मङ्कणक शुद्धेश्वरादि मुख्यतीर्थकथन, २२४ शिवरात्रिमाहात्म्य, २२५ तुलापुरुषदानमाहात्म्य, २२६ पृथ्वीदानमाहात्म्य, २२७ वाताप्येश्वर और कपालमोचनेश्वरोत्पत्ति, २२८ इन्द्रद्युम्नाख्यानमें सप्तलिङ्गोत्पत्तिविवरण, २२९ युगस्वरूपकथन, २३० दुःशीलोपाख्यानमें मासक्रमसे देवदर्शन फल, २३१ एकादशरुद्रोत्पत्ति और तन्माहात्म्य, २३२ द्वादशार्क तथा रत्नादित्योत्पत्तिकथा, २३३ हाटकेश्वरमाहात्म्य समाप्ति, पुराणश्रवण-फल।

### ७ प्रभासखण्ड।

१ लोमहर्षण—मुनिगणसंवाद, ओंकार-प्रशंसा, पुराण और उप-पुराणका संख्यानिर्णय, प्रत्येक पुराणका लक्षण और दानविधिकथन, सात्विक राजसादि पुराणनिर्णय, स्कन्दपुराणका खण्डनिर्णय, २ सूतर्षिसंवादमें कैलासवर्णन, देवीकृतशिवस्तव, शिवका निज स्वरूपकथन, ३ शिवपार्वतीसंवादमें तीर्थसंख्या, तीर्थयात्रा और तीर्थमाहात्म्यवर्णन, प्रभासक्षेत्रप्रशंसा, ४ प्रभासक्षेत्रकी सीमा, परिमाण और संक्षेपमें तन्मध्यगत प्रधान प्रधान तीर्थ, भैरव और विनायकादि कथन, ५ सोमेश्वर-वर्णन, ६ सोमेश्वरमाहात्म्य, ७ प्रभासका पीठस्थाननिर्णय, शिवकथित प्रधान प्रधान तीर्थस्थाननिर्णय, रुद्रविभाग, ८ जम्बूद्वीप और तदन्तर्गत वर्ष विवरण, कूर्मलक्षण, प्रभासनाम निरुक्तिकथन, वशिष्ठादि ऋषि-कथित ईश्वरस्तव, अर्कस्थलमाहात्म्य, राजभट्टारकोत्पत्तिकथन, ९ परमेश्वरोत्पत्ति, १० पवित्र नामकरण और अर्कस्थल उत्पत्ति, ११ सिद्धेश्वरोत्पत्ति, १२ पापनाशनोत्पत्ति, १३ पाताल-विवर और सुनन्दादि मातृगणोत्पत्ति, १४ अर्कस्थलमाहात्म्यसमाप्ति, १५ विष्णुका अवतार-कथन, १६ चन्द्रोत्पत्तिकथन, १७ सोमेश्वरोत्पत्तिकथन, १८ सोमनाथमाहात्म्य, १९ सोमेश्वरप्रतिष्ठाकथन, २० सोमेश्वरमहिमावर्णन, २१ सोमेश्वरव्रत, २२ गन्धर्वेश्वरमाहात्म्य और यात्राविधान, २३ सागरके प्रति अभिशापवर्णन, २४ सोमेश्वरयात्रा और तीर्थस्थानकथन, २५ वड़वानलोत्पत्ति, २६ वड़वानलवर्णन, २७ वड़वानलप्रभाव, २८ सरस्वत्यवतार और सरस्वतीनदीमहिमा, २९ सरस्वती-सागरसङ्गम पर अग्नितीर्थमाहात्म्य, ३० प्राची सरस्वतीमाहात्म्य, ३१ कङ्कणमाहात्म्य, ३२ कपर्दीशमाहात्म्य, ३३ केदारेश्वरमाहात्म्य,

३४ भीमेश्वरमाहात्म्य, ३५ भैरवेश्वर, ३६ चण्डीश, ३७ भास्करेश्वर,३८ अनरकेश्वर, ३९ बुधेश्वर, ४० बृहस्पतीश्वर, ४१ शुक्रेश्वर, ४२ शनैश्चर, ४३ राह्वीश्वर, ४४ केश्वीश्वर, ४५ सिद्धेश्वर, ४६ कपिलेश्वर, ४७ विमलेश्वर आदि पञ्चलिङ्गमाहात्म्य, ४८ वरारोहमाहात्म्य, ४९ अजपालेश्वरीमाहात्म्य, ५० रुद्रशक्तित्रयसंकेत, ५१ मङ्गलामाहात्म्य, ५२ ललितामाहात्म्य, ५३ चतुर्देवीमाहात्म्य, ५४ लक्ष्मीश्वर, ५५ वाड़वेश्वर, ५६ अटेश्वर और ५७ कामेश्वरमाहात्म्य, ५८ गौरीतपोवनमाहात्म्य, ५९ गौरीश्वर, ६० वरुणेश्वर, ६१ उग्रेश्वर, ६२ जलवासगणेश्वर, ६३ कुमारेश्वर, ६४ साकल्येश्वर, ६५ कल्कलेश्वर, ६६ नकुलेश्वर, ६७ उतंकेश्वर, ६८ वैश्वानरेश्वर, ६९ गौतमेश्वर, ७० दैत्यघ्नेश्वरमाहात्म्य, ७१ चक्रतीर्थ, ७२ योगेशादि-लिङ्गमाहात्म्य, ७३ आदिनारायण, ७४ सन्निहत्या, ७५ पाण्डवेश्वर, और ७६ एकादशरुद्रमाहात्म्य, भूतेश्वर, ७७ नीलरुद्र, ७८ कपालेश्वर, ७९ वृषभेश्वर, ८० त्र्यम्बकेश्वर, ८१ अघोरेश्वर, ८२ भैरवेश्वर, ८३ मृत्युञ्जयेश्वर, कामेश्वर, ८४ योगेश्वर, ८५ चन्द्रेश्वर, ८६ एकादशरुद्रमाहात्म्यसमाप्ति, ८७ चक्रधरमाहात्म्यप्रसङ्गमें पौंड्रक वासुदेवाख्यान, ८८ शाम्बादित्यकथा, ८९ शाम्बादित्यप्रभावसे शाम्बकी रोगमुक्ति, ९० कण्टकशोधिनी और महिषघ्नीमाहात्म्य, ९१ कपालीश्वर, ९२ कोटीश्वर, ९३ बालब्रह्ममाहात्म्य, ९४ ब्राह्मणप्रशंसा, ९५ ब्रह्ममाहात्म्य, ९६ प्रत्युषेश्वर, ९७ अनिलेश्वर, ९८ प्रभासेश्वर, ९९ रामेश्वर, १०० लक्ष्मणेश्वर, १०१ जानकीश्वर, १०२ वामनस्वामी, १०३ पुष्करेश्वर, १०४ कुण्डेश्वरी गौरी, १०५ गौर्यादित्य, १०६ बलातिबलदैत्यघ्नी और गोपीश्वर, १०७ जामदग्न्येश्वर, १०८ चित्राङ्गदेश्वर, १०९ रावणेश्वर, ११० सौभाग्येश्वर, १११ पौलामीश्वरी, ११२ शाण्डिल्येश्वर, ११३ सागरादित्य, ११४ उग्रसेनेश्वर, ११५ पाशुपतेश्वर, ११६ ध्रुवेश्वर, ११७ महालक्ष्मी, ११८ महाकाली, ११९ पुष्करावर्त्तनदी, १२० दुःखान्तगौरी, १२१ लोमेश्वर, १२२ कङ्कालभैरवक्षेत्रपाल, १२३ चित्रादित्य, १२४ चित्रपथानदी, १२५ चित्रेश्वर, १२६ कनिष्ठपुष्कर, १२७ ब्रह्मकुण्ड, १२८ रूपकुण्डल, १२९ भैरवेश्वर, १३० सावित्रीश्वर, १३१ नारदेश्वर, १३२ हिरण्येश्वरभैरवमाहात्म्य, ब्रह्मकुण्डमाहात्म्यसमाप्ति, १३३ गायत्रीश्वर, १३४ रत्नेश्वर, १३५ सत्यभामेश्वर, १३६ अनङ्गेश्वर, १३७ रत्नकुण्ड, १३८ रैवन्त, १३९ अनन्तेश्वरमाहात्म्य, १४० अष्टकुलेश्वर, १४१ नासत्येश्वर १४२ सावित्रीमाहात्म्य आरम्भ, १४३ सावित्रीका प्रभासमें आगमन, १४४ सावित्रीमाहात्म्यसमाप्ति, १४५ भूतमातृका, १४६ शालकटङ्कटा, १४७ वैवस्वतेश्वर, १४८ मातृगणवल, १४९ दशरथेश्वर, १५० भारतेश्वर, १५१ कुशकेश्वरादि लिङ्गचतुष्टय, १५२ कुन्तीश्वर, अर्कस्थल, सिद्धेश्वर, नकुलीश, भार्गवेश्वर, माण्डवेश्वर, पुष्पदन्तेश्वर, क्षेत्रपाल, वस्तुनन्दा मातृगणमुखविवरण, त्रिसङ्गम, मङ्कीश्वर, देवमाता गौरी, नागस्थान, प्रभासेश्वर, १५३ रुद्रेश्वर, मोक्षस्वामी अजीगर्त्तेश्वर, विश्वकर्मेश्वर, अनरेश्वर, वृद्धप्रभास, १५४ जलप्रभास, १५५ दक्षयज्ञविध्वंस, १५६ कामकुण्ठ, कालभैरव, रामेश्वर, १५७ मङ्कीश्वर, १५८ सरस्वतीसङ्गम, १५९ श्राद्धकल्प, १६० सरस्वतीसागरसङ्गम पर श्राद्धविधि, १६१ ब्राह्मधर्ममें पात्रापात्रविभेद, १६२ श्राद्धकल्पसमाप्ति, १६३ मार्कण्डेयेश्वर, पुलहेश्वर, क्रत्वीश्वर, कश्यपेश्वर, कौशिकेश्वर, कुमारेश्वर, गौतमेश्वर, देवराजेश्वर, मानवेश्वर, मार्कण्डयेश्वरमाहात्म्यसमाप्ति, १६४ वृषध्वजेश्वर, ऋणमोचन, पुरुषोत्तम, १६५ सम्वर्त्तेश्वर, १६६ बलभद्रेश्वर, गङ्गा, गङ्गागणपति, १६७ जाम्बवती, पाण्डवकूप, १६८ दशाश्वमेधिक, मेघादि लिङ्गत्रय, १६९ यादवस्थलोत्पत्ति, वज्रेश्वरमाहात्म्य, १७० हिरण्यानदी, नगरार्क, १७१ बलभद्र, कृष्ण, शेष, १७२ कुमारी, १७३ ब्रह्मेश्वर, पिङ्गानदी, दिव्यसुखेश्वर, ब्रह्मेश्वर, सङ्गमेश्वर, गंगेश्वर, शङ्करादित्य, शङ्करनाथ, घण्टेश्वर, ऋषितीर्थ, १७४ नन्दादित्य, त्रितकूप, शशोपान, कर्णादित्य, सिद्धेश्वर, न्यंकुमती, वाराह, कनकनन्दा, गङ्गेश्वर, चमसोद्भेद, प्राचीसरस्वती, न्यङ्कीश्वर, १७५ जालेश्वर, लिङ्गत्रय, षड्तीर्थ, त्रिनेत्रेश्वर, १७६ देविका, उमापति, भूधर, मूलस्थान और देवीमाहात्म्यसम्पूर्ण, १७७ यवनादित्यमाहात्म्यमें सूर्याष्टोत्तरशतस्तोत्र, १७८ च्यवनेश्वरमाहात्म्यमें च्यवनाख्यान,, १७९ च्यवनशर्यातिसंवाद, १८० शर्यातिका यज्ञ, १८१ च्यवनकर्तृक च्यवनेश्वरप्रतिष्ठा, सुकन्यामरमाहात्म्य, च्यवनेश्वरमाहात्म्यसमाप्ति, १८२ न्यंकुमती-

माहात्म्य आरम्भ, अगस्त्यात्रेय, गङ्गेश्वर, वालार्क, वालादित्य और कुबेरोत्पत्ति, १८३ भद्रकाली, कौबेर और त्र्यंकुमतीमाहात्म्यसम्पूर्ण, १८४ तिपुष्कर, चन्द्रोदक और ऋषितोयामाहात्म्य सम्पूर्ण, १८५ गुप्तप्रयाग, सङ्गालेश्वर, सिद्धेश्वर, १८६ गन्धर्वेश्वर, उरगेश्वर और गङ्गा, सङ्गालेश्वरमाहात्म्यसम्पूर्ण, १८७ नारदादित्य, साम्वादित्य, तप्तोदककुण्ड, मूलचण्डीश, चतुर्मुख, विनायक, कलंकेश्वर, गोपालस्वामी, वकुलस्वामी, ऋषितीर्थ, क्षेमादित्य, कण्टकशोधिनी, ब्रह्मेश्वर, १८८ स्थलकेश्वर, दुर्गादित्य, गणनाम, उन्नतस्थान, तलस्वामी, रुक्मिणी, तप्तोदकस्वामी, मधुमतीमें पिण्डेश्वर और भद्रा, १८६ नलस्वामी, १६० गोष्पतितीर्थ, त्र्यंकुमती, नारायणगृह, १६१ देविका, जालेश्वर, हुङ्कारकूप, १६२ आशापुर, विघ्नराज, १६३ कपिलधारा और कपिलेश्वरमाहात्म्य, कपिलाषष्ठीमाहात्म्य, अंशुमती, जलन्धरेश्वर, १६४ नलेश्वर, कर्कोटकार्क, अगस्त्याश्रम, हाटकेश्वर, नारदेश्वर, दुर्गा, कूटगणपति, १६५ मल्लातीर्थ, गुप्तेश्वर, सुपर्णेश्वर, भृङ्गेश्वर, भृङ्गारेश्वर, प्रकीर्णस्थानलिङ्ग, १६६ दामोदर, वस्त्रापथक्षेत्र, गङ्गेश्वर, भव, १६७ वस्त्रापथक्षेत्रमाहात्म्य, १६८ अन्धकासुरवध, दक्षयज्ञविध्वंस, १६६ स्वर्णरेखा, २०० रैवत, २०१ सोमेश्वरोत्पत्ति, २०२ सरस्वतीतीर्थयात्रा, २०३ शिवरात्रिमहिमा, २०४ वस्त्रापथक्षेत्रमाहात्म्यमें वलिनिग्रह, वस्त्रापथ-क्षेत्रमाहात्म्यसमाप्ति, २०५ प्रभासक्षेत्र-यात्राप्रशंसा और प्रभासखण्ड-समाप्ति।

प्रचलित स्कन्दपुराणीय सप्तखण्डसे अध्यायके अनुसार जो विषयानुक्रमणिका दी गई, तदनुसार नारदीयपुराणवर्णित ब्रह्मखण्ड और वैष्णवखण्डका प्रथमांश छोड़ कर स्कन्दपुराणके प्रायः सभी अंश मिलते हैं। नारदपुराणमें स्कन्दपुराणका जो रूप चित्रित हुआ है, प्रचलित स्कन्दके उपरोक्त सात खण्डोंमें उसका अभाव नहीं है। इस हिसाबसे यह कहा जा सकता है, कि नारदपुराणकी पुराणानुक्रमणिका जिस समय सङ्कलित हुई थी, उस समय सप्तखण्डयुक्त स्कन्दपुराण प्रचलित था, इसमें सन्देह नहीं। अध्यापक विलसन् साहब इस प्रकार खण्डात्मक स्कन्दपुराणकी महापुराणके मध्य गण्य करनेमें सन्देह करते हैं। उनके मतसे काशीखण्डकी अनेक कथायें महम्मद गजनीके भारताक्रमणकी पूर्ववर्त्ती होने पर भी इसमें तत्परवर्त्ती कथायें भी हैं। वे समझते हैं, कि जब उत्कलखण्ड जगन्नाथदेवके प्रसिद्ध मन्दिर बनाये जानेके बाद रचा गया है, तब इसे १२वीं शताब्दीके परवर्त्ती कालका ग्रन्थ माननेमें कोई उज्र नहीं। किन्तु नारदीय उक्तिके अनुसार उक्त दोनों ही ग्रन्थको हम लोग ११वीं शताब्दीकी पूर्ववर्त्ती ग्रन्थ अनायाससे मान सकते हैं। स्कन्दपुराणीय काशीखण्डकी एक ६३० शककी हस्तलिपि विश्वकोष-कार्यालयमें रक्षित है। उसके साथ प्रचलित काशीखण्डका किसी विषयमें मेल नहीं है। सुतरां जब १००८ ई०का ग्रन्थ मिलता है, तब काशीखण्डका रचनाकाल उसके भी बहुत पहलेका स्वीकार किया जा सकता है।

महामहोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री और बेनडल साहब नेपालके राजपुस्तकालयमें ७वीं शताब्दीका हाथका लिखा एक स्कन्दपुराण-ग्रन्थ देख आये हैं। आज तक जितने पौराणिक ग्रन्थ आविष्कृत हुए हैं, उनमेंसे नेपालका उक्त ग्रन्थ ही सर्वप्राचीन है। जो प्रचलित पुराणोंको नितान्त आधुनिक समझते हैं, उनकी शङ्का दूर करनेके लिये हम लोगोंके संगृहीत अम्बिकाखण्डके द्वितीय अध्यायसे इसकी अनुक्रमणिका उद्धृत की जाती है।

अब प्रश्न होता है, कि ऊपरमें जो सब स्कन्दपुराणके परिचय दिये गये हैं, उन्हें स्कन्दपुराण मान सकते हैं, या नहीं? धर्मसूत्ररचनाकालमें स्कन्दपुराण प्रचलित था या नहीं, उसका स्पष्ट उल्लेख नहीं मिलता। परन्तु मत्स्यपुराणसे स्कन्दपुराणका जो परिचय मिलता है, वह इस प्रकार है—

"यत्र माहेश्वरान् धर्मानधिकृत्य च षण्मुखः।
कल्पे तत्पुरुषे वृत्तं चरितैरुपबृंहितम्॥
स्कान्दं नाम पुराणं तदेकाशीतिर्निगद्यते।
सहस्राणि शतं चैकमिति मर्त्येषु गद्यते॥"

जिस पुराणमें षडानन (स्कन्द)ने तत्पुरुष-कल्प-प्रसङ्गमें नाना चरित और उपाख्यान तथा माहेश्वर-निर्दिष्ट धर्म प्रकाशित किये हैं, वही मर्त्यलोकमें ८११०० श्लोकयुक्त स्कन्दपुराण नामसे प्रसिद्ध हुआ है।

मत्स्यपुराणके उक्त वचन पर दृष्टिपात करनेसे पूर्व वर्णित षट्संहिता और सप्तखण्डात्मक स्कन्दपुराणको मात्स्योक्त स्कन्द नहीं मान सकते, पर उपरोक्त केदारखण्डमें नन्दिपुराण संवाद और—

"धर्मा नानाविधाः प्रोक्ता नन्दिनं प्रति वै तदा।
कुमारेण महाभागाः शिवशास्त्रविशारदाः॥"

उक्त श्लोकका पाठ करनेसे प्रचलित स्कन्दपुराणमें भी जो आदि कितने लक्षण हैं, यह स्पष्ट जाना जाता है। इस प्रकार स्कन्दपुराणमें अनेक विशुद्ध विषय रहने पर भी, यहां तक कि इसके किसी किसी खण्डका सङ्कलन-काल सातवीं शताब्दीके पूर्ववर्ती होने पर भी वर्त्तमान खण्डात्मक विराट्-रूपधारी स्कन्दपुराणको आदि त्रयोदश पुराण माननेमें सन्देह उपस्थित होता है। यह सन्देह करनेके यथेष्ट कारण है। यदि उक्त संहिता और खण्ड स्कन्दपुराणके अन्तर्गत हो, तो एक ही विषयक, एक ही उपाख्यान विभिन्न संहिताओं वा विभिन्न खण्डोंमें वर्णित क्यों हुआ? एक कुमारोत्पत्तिकी कथा ही अम्बिकाखण्ड, केदारखण्ड, कुमारिकाखण्ड और ब्रह्मखण्ड आदिमें वर्णित देखी जाती है। इस प्रकार और भी कितने विषयोंका उल्लेख किया जा सकता है। यदि स्कन्दपुराण एक पुराण होता तो एक ही विषयकी एकसे अधिक बार अवतारणा क्यों हुई? अधिक सम्भव है, कि आदि स्कन्दपुराणमें इस प्रकार एक विषयका अनेक बार उल्लेख नहीं था। सम्भवतः तत्पुरुषकल्पप्रसङ्गमें माहेश्वर धर्म और स्कन्दका चरित ही विस्तृत भागमें वर्णित था। पीछे हम लोगोंने शिवपुराणके उत्तरखण्डमें स्कन्दपुराणका परिचय इस प्रकार पाया है—

"यत्र स्कन्दः स्वयं श्रोता वक्ता साक्षान्महेश्वरः।
तत्र स्कान्दं समाख्यातं"

अर्थात् जिस पुराणमें स्वयं स्कन्द (कार्त्तिकेय) श्रोता और साक्षात् महेश्वर वक्ता हैं वही पुराण स्कान्द कहलाता है। शैव-निर्दिष्ट लक्षण भी आजकलके स्कन्दपुराणमें नहीं है, केवल प्रसङ्ग मात्र है। इस हिसाबसे हम लोग समझ सकते हैं; कि उस आदि स्कन्दपुराणका मालमसाला ले कर विभिन्न सम्प्रदायके पुराणवाचक अर्थात् व्यासगणने वर्त्तमान आकारमें स्कन्दपुराणका प्रचार किया है। माहेश्वर, वैष्णव, अम्बिका इत्यादि खण्डोंमें तथा शाङ्करी, वैष्णवी, गौरी, ब्राह्मी, इत्यादि नामधेय संहिताओंमें साम्प्रदायिक प्रभाव झलकता है। इस प्रकार नाना सम्प्रदायके हाथसे स्कन्दपुराण विभक्त और परिवर्द्धित होने पर भी आदि स्कन्दपुराण शैवशास्त्र कह कर ही गण्य था। इस कारण शैवेतर संहिताओं और खण्डोंमें शिवकी कोई भी कथा छूटने नहीं पायी है। जो कुछ हो नेपालके राजदरबारसे आविष्कृत स्कन्दपुराणके अम्बिकाखण्डसे जाना जाता है, कि इस परिवर्द्धित और वर्त्तमान कालमें प्रचलित स्कन्दपुराणको हम लोग जैसा आधुनिक ग्रन्थ समझते हैं, यथार्थमें वह वैसा आधुनिक नहीं है। प्रायः डेढ़ हजार वर्ष होता है, कि स्कन्दपुराणने वर्त्तमान रूप धारण किया है।

उपरोक्त संहिता और खण्ड छोड़ कर और भी कितने माहात्म्य तथा खण्ड स्कन्दपुराणके अन्तर्गत माने गये हैं। यथा—

सह्याद्रिखण्ड, अर्बुदाचलखण्ड, कनकाद्रिखण्ड, काश्मीरखण्ड, कोशलखण्ड, गणेशखण्ड, उत्तरखण्ड, पुष्करखण्ड, वदरिकाखण्ड, भीमखण्ड, भूखण्ड, भैरवखण्ड, मलयाचलखण्ड, मानसखण्ड, कालिकाखण्ड, श्रीमालखण्ड, पर्वतखण्ड, सेतुखण्ड, हालास्यखण्ड, हिमवत्खण्ड, महाकालखण्ड, अगस्त्यसंहिता, ईशानसंहिता, उमासंहिता, सदाशिवसंहिता, प्रह्लादसंहिता इत्यादि। अदुःखनवमीकथा, अधिमासमाहात्म्य, अभिलाषाष्टक, अम्बिकामाहात्म्य, अयोध्यामाहात्म्य, अरुन्धतीव्रतकथा, अर्द्धोदयव्रत, अर्बुद, आदिकैलाश, आलस्पुरी, आषाढ़, एकादशी, इन्द्रावतारक्षेत्र, पाशुपातक्षेत्र, उत्कल, ओङ्कारेश्वर, कदम्बवन, कनकाद्रि, कमलालय, कलसक्षेत्र, कात्यायनी, कान्तेश्वर, कालेश्वर, कुमारक्षेत्र, कुरुकापुरी, कृष्णनाम, कैवल्यरत्न, केशरक्षेत्र, कोटीश्वरीव्रत, गणेश, गरलपुर, कृष्णनाम, गोकर्ण, गो, चन्द्रपाल, परमेश्वरी, चातुर्मास्य, चिदम्बर, जगन्नाथ, जयन्ती, तञ्जापुरी, विष्णुस्थली, तपसतीर्थ, तल्पगिरि, तिरुनलवाड़ी, तुङ्गभद्रा, तुङ्गशैल, तुलजा, त्रिशिरगिरि, त्रिशूलपुरी, नन्दीक्षेत्रादि, नन्दीश्वर, पञ्चपार्वती, पराशरक्षेत्र, पाण्डुरङ्ग, पुराणश्रवण, पावकाचल, पेरलस्थल, प्रबोधिनी, प्रयाणपुरी, वकुला-

रण्य, वदरिकावन, विल्ववन, भागवत, भीमेश्वर भैरव, मथुरा, मन्दाकिनी, धराचल, मल्लारी, महालक्ष्मी, माया-क्षेत्र, मार्गशीर्ष, मौनी, युद्धपुरी, रामशिला, रामायण, रुद्रकोटी, रुद्रगया, लिङ्ग, वटतीर्थ, वरलक्ष्मी, वाञ्छेश्वर, वानरवीर, वानवासी, विनायक, विरजा, वृद्धगिरि, वेद-पादशिव, वैशाख, विल्वारण्य, शम्मलग्राम, शम्भुगिरि, शम्भुमहादेवक्षेत्र, शालग्राम, शीतला, शुद्धपुरी, शृङ्गवेरपुर, शूलटङ्केश्वर, श्रीमाल, श्रीमुष्णि, श्रीस्थल, सिंहाचल, सिद्धिविनायक, सुब्रह्मण्यक्षेत्र, सुरभिक्षेत्र, हेमेश्वर और हृदालयमाहात्म्य इत्यादि बहुसंख्यक माहात्म्य, एतद्भिन्न दाक्षिणात्यके प्राचीन मन्दिरोंमें जो सब स्थलपुराण पाये जाते हैं, उनका अधिकांश ही स्कन्दपुराणके अन्तर्गत हैं। जो कुछ हो, इस विस्तीर्ण स्कन्दपुराणीय विभिन्न माहात्म्यसे हम लोगोंने भारतके प्राचीनकालके भूवृत्तान्तका यथेष्ट परिचय पाया है। इसी कारण वे सब भौगोलिकोंको आदरकी सामग्री हैं।

### १४ वामनपुराण।

१ पुलस्त्यनारद-संवादमें वामनप्रसङ्ग, हरपार्वती-संवाद, २ दक्षयज्ञ, ३ शङ्करका तीर्थभ्रमण, ४ शङ्करकी कपालीप्रयुक्त दक्षका शिवरहित यज्ञ, मन्दरपर्वत पर सतीका देहत्याग, शङ्करका क्रोध और उनके शरीरसे प्रमथगणकी उत्पत्ति, ५ दक्षालयमें युद्ध, राशिचक्रकी सृष्टि, ६ नर और नारायणका उपाख्यान, सतीके विरहानलमें शङ्करका भ्रमण, देवगणका स्तव, ७ नारायणकी योगभङ्ग करनेकी चेष्टा, च्यवनमुनिका पातालगमन, नरनारायणके साथ प्रह्लादका युद्ध, ८ नरनारायणका पराजयस्वीकार, प्रह्लादका वरदान, ९ अन्धकका राज्याभिषेक, १० देवताओंके साथ अन्धकका संग्राम, ११ सुकेशीनिशाचरका उपाख्यान, १२ नरकवर्णन, कौन कार्य करनेसे कौन नरक होता है उसका निर्णय, पुष्करद्वीपवर्णन, १३ जम्बूद्वीपवर्णन, पर्वतवर्णन, नदीवर्णन, १४ सुकेशीका धर्मोपदेश, १५ सात्विककार्य, १६ वाराणसीकी उत्पत्ति, १७ कात्यायनी और विष्णुका उत्पत्तिकाल, रक्तवीजका जन्मवृत्तान्त, महिषासुरके युद्धमें देवताओंकी पराजय, १८ देवदानवकी देहसे भगवतीकी उत्पत्ति, १९ विन्ध्याचलमें देवीका अधिष्ठान, २० कात्यायनीके साथ महिषासुरका युद्ध, २१ शुम्भ और निशुम्भ-विनाशके लिये देवीका पुनर्वारजन्म, पृथूदकका वृत्तान्त, शम्वरके साथ तपतीका परिणाय, २२ कुरुराजका उपाख्यान, २३ पार्वतीकी तपस्या, २४ पार्वतीके आश्रममें छद्मवेश-शङ्करका विवाद, शङ्करका महामैथुनभंग, २६ गणेशका जन्मवृत्तान्त, शुम्भ-निशुम्भका सैन्यसंग्रह, देवीके निकट दूतप्रेरण, धूम्रलोचन-वध, चण्डमुण्डका युद्ध और विनाश, २७ रक्तवीजका युद्ध और विनाश, शुम्भका युद्ध और विनाश, देवताओंका स्तव, २८ कार्त्तिकेयका जन्म और सेनापतित्वमें वरण, २९ कार्त्तिकेयके साथ दानवका युद्ध, तारकासुरनिधन, क्रौञ्चभेद और महिषासुरविनाश, ३० अन्धकासुरका भ्रमण और गौरीके रूपलावण्य पर मुग्धता, ३१ मुरदानवका उपाख्यान, पुन्नामनरकनिर्णय, ३२ भिन्न नरक और पापनिर्णय, पुत्रनिर्णय, केशवका द्वादशपत्राख्य योग, ३३ मुरदानवनिधन, शङ्करका योग, अङ्करका नृत्य और स्वर्गगमन, ३४ भार्गवका मृतसञ्जीवनी-विद्यादान, अन्धकासुरके साथ शङ्करका विवाद, ३५ दण्डक राजाका उपाख्यान, ३६ नीलकण्ठका स्तव, ३७ अन्धकासुरके साथ शङ्करका युद्ध, ३८-४२ अन्धकासुर-निधन और भृङ्गीत्वप्रदान, ४३ मरुत्की उत्पत्ति, ४४ वलिका राज्यग्रहण, ४५ देवताओंके साथ संग्राम, देवताओंकी पराजय, प्रह्लादके साथ वलिकी मन्त्रणा, ४६ देवताओंकी मन्त्रणा, पुरन्दरकी तपस्या, अदितिकी तपस्या, ४७ प्रह्लादके साथ वलिका कथोपकथन, प्रह्लादका क्रोध और अभिसम्पात, ४८ प्रह्लादका तीर्थगमन, धुन्धुका उपाख्यान, धुन्धुका अश्वमेध-यज्ञ, देवताओंका वामनरूपमें धुन्धुके निकट त्रिपाद-भूमिप्रार्थना, धुन्धुनिधन, वलिका अश्वमेधयज्ञ, ४९ देवगणका स्तव, वामनका जन्म और जातकर्मादि, ५० स्थानविशेषमें भगवानका रूपधारण, ५१ वलिके यज्ञमें वामनका गमन, कोषकारका उपाख्यान, ५२ वलिके निकट त्रिपादभूमिप्रार्थना, वामनका त्रिपाद-भूमिदान, विराट्-मूर्त्तिदर्शन, वलिका वर्णन, वाणके साथ कथोपकथन, ५३ वलिका पातालमें गमन, ब्रह्माका स्तव, ५४ पातालपुरीमें सुदर्शनचक्रका प्रवेश, सुदर्शनचक्रका स्तव, वलिके प्रति प्रह्लादका धर्मोपदेश, ब्राह्मणके प्रति भक्ति, ५५

द्वादशमासमें विष्णुपूजाका नियम, वृद्धकी प्रशंसा।

ऊपरमें प्रचलित वामनपुराणकी सूची दी गई है। अब देखना चाहिये, कि अपरापर पुराणोंमें वामनपुराणका कैसा लक्षण निर्दिष्ट हुआ है। नारदपुराणके मतसे—

"शृणु वत्स प्रवक्ष्यामि पुराणं वामनाभिधम्।
त्रिविक्रमचरिताढ्यं दशसाहस्रसंख्यकम्॥
कूर्मकल्पसमाख्यानं वर्गत्रयकथानकम्।
भागद्वयसमायुक्तं वक्तृश्रोतृशुभावहम्॥
पुराणप्रश्नः प्रथमं ब्रह्मशीर्षच्छिदा ततः।
कपालमोचनाख्यानं दक्षयज्ञ विहिंसनम्॥
हरस्य कालरूपाख्या कामस्य दहनं ततः।
प्रह्लादनारायणयोर्युद्धं देवासुराह्वयम्॥
सुकेश्यर्कसमाख्यानं ततो भुवनकोषकम्।
ततः काम्यव्रताख्यानं श्रीदुर्गाचरितं ततः॥
तपतीचरितं पश्चात् कुरुक्षेत्रस्य वर्णनम्।
सरमाहात्म्यमतुलं पार्वतीजन्मकीर्त्तनम्॥
तपस्तस्या विवाहश्च गौर्युपाख्यानकं ततः।
ततः कौशिक्युपाख्यानं कुमारचरितं ततः॥
ततोऽन्धकवधाख्यानं साध्योपाख्यानकं ततः।
जावालिचरितं पश्चादरजायाः कथाद्भुता॥
अन्धकेश्वरयोर्युद्धं गणत्वं चान्धकस्य च।
मरुतां जन्मकथनं बलेश्च चरितं ततः॥
ततस्तु लक्ष्म्याश्चरितं त्रैविक्रममतः परम्।
प्रह्लादतीर्थयात्रायां प्रोच्यन्ते तत्कथाः शुभाः॥
ततश्च धुन्धुचरितं प्रेतोपाख्यानकं ततः।
नक्षत्रपुरुषाख्यानं श्रीदामचरितं ततः॥
त्रिविक्रमचरितान्ते ब्रह्मप्रोक्तः स्तवोत्तमः।
प्रह्लादबलिसंवादे सुतले हरिशंसनम्॥
इत्येष पूर्वभागोऽस्य पुराणस्य तवोदितः।
शृणु तस्योत्तरं भागं बृहद्वामनसंज्ञकम्॥
माहेश्वरी भागवती सौरी गणेश्वरी तथा।
चतस्रः संहिताश्चात्र पृथक् साहस्रसंख्यया॥
माहेश्वर्यान्तु कृष्णस्य तद्भक्तानां च कीर्त्तनम्।
भागवत्यां जगन्मातुरवतारकथाद्भुता॥
सौर्यं सूर्यस्य महिमा गदितः पापनाशनः।
गणेश्वर्यां गणेशस्य चरितं च महेशितुः॥
इत्येतद्वामनं नाम पुराणं सुविचित्रितम्।
पुलस्त्येन समाख्यातं नारदाय महात्मने॥
ततो नारदतः प्राप्तं व्यासेन सुमहात्मना।
व्यासात्तु लब्धमान् वत्स तच्छिष्यो रोमहर्षणः॥
स चाख्यास्यति विप्रेभ्यो नैमिषीयेभ्य एव च।
एवं परम्परा प्राप्तं पुराणं वामनं शुभम्॥"

( हे वत्स! सुनो, वामन नामक पुराण कहता हूं। यह पुराण त्रिविक्रम-चरितसम्वलित और दश सहस्र श्लोकयुक्त है। इसके दो भाग हैं और इसमें कूर्मकल्पका समाख्यान तथा वर्गत्रयकथा निरूपित हुई है। इसका श्रवण करनेसे वक्ता और श्रोता दोनोंका मङ्गल होता है।

इसके आरम्भमें पुराणप्रश्न, ब्रह्मशीर्षच्छेद और कपालमोचनाख्यान, पीछे दक्षयज्ञध्वंस, हरकी कालरूपाख्या, मदनदहन, प्रह्लाद और नारायणका युद्ध, सुकेशी और अर्कसमाख्यान, भुवनकोष, कामव्रताख्यान, श्रीदुर्गाचरित, तपतीचरित, कुरुक्षेत्रवर्णन, सरोमाहात्म्य, पार्वती-जन्मकीर्त्तन, सतीकी तपस्या और विवाह, गौरीका उपाख्यान, कौशकी-उपाख्यान, कुमारचरित, अन्धक-वधाख्यान, साध्योपाख्यान, जावालिचरित, अन्धक और ईश्वरका युद्ध, अन्धककी गणत्वप्राप्ति, देवताओंकी जन्मकथा, बलिचरित, लक्ष्मीचरित, त्रिविक्रमचरित, प्रह्लादकी तीर्थयात्राके उपलक्षमें उनकी कथा, धुन्धुचरित, प्रेतोपाख्यान, नक्षत्रपुरुषाख्यान, श्रीरामचरित, त्रिविक्रमचरितान्तमें ब्रह्मप्रोक्त उत्तम स्तव और प्रह्लाद तथा बलिसंवादमें सुतलमें हरिकी वास, ये सब पूर्वभागमें वर्णित हैं।

इसके वृहद्वामन नामक उत्तरभागमें माहेश्वरी, भगवती, सौरी और गणेश्वरी नामक चार संहिताएं हैं। उन चारोंमेंसे प्रत्येक संहितामें हजार श्लोक हैं। प्रथम-संहिता माहेश्वरीमें कृष्ण और कृष्णभक्तोंका कीर्त्तन, द्वितीय भागवतीमें जगन्माताकी अवतारकथा, सौरीमें पापनाशन सूर्यमाहात्म्य और चतुर्थ संहिता गणेश्वरीमें गणेशका चरित निबद्ध हुआ है। यह वामनपुराण पहले पुलस्त्यने नारदसे कहा था। पीछे नारदसे महात्मा व्यासमुनिने प्राप्त किया। हे वत्स! व्याससे उनके शिष्य रोमहर्षणने इसे पाया था और उन्होंने ही नैमिष्यारण्यवासी ऋषियोंसे इसे सुनाया था।)

मत्स्यपुराणके मतसे—

"त्रिविक्रमस्य माहात्म्यमधिकृत्य चतुर्मुखः।
त्रिवर्गमभ्यधात्तच्च वामनं परिकीर्त्तितम्॥
पुराणं दशसाहस्रं ख्यातं कल्पानुगं शिवम्॥"

जिस पुराणमें चतुर्मुख ब्रह्माने त्रिविक्रम (वामनका)

माहात्म्यका अवलम्बन कर त्रिवर्गका विषय कीर्त्तन किया है और पीछे शिवकल्प वर्णित हुआ है, वही दश-साहस्रश्लोकात्मक वामनपुराण है।

ऊपरमें वामनपुराणके जो लक्षण उद्धृत हुए हैं, केवल नारदोक्तिके साथ प्रचलित वामनपुराणका मेल देखा जाता है। किन्तु उत्तर भाग अभी नहीं मिलता है।

फिर मत्स्यपुराणोक्त त्रिविक्रमचरित रहने पर भी ब्रह्माकर्तृक वर्त्तमान वामनपुराण वर्णित नहीं हुआ है। इस हिसावसे प्रचलित वामनको आदि वामन माननेमें सन्देह उपस्थित होता है। आदिवामनकी अनेक कथाएँ इन वामनमें हैं इसमें सन्देह नहीं। पर इतना तो अवश्य है, कि नारदपुराणकी पुराणोपक्रमणिका रचित होनेके पहले वामनपुराणने वर्त्तमान आकार धारण किया था।

करकचतुर्थीकथा, कायज्वलीव्रतकथा, गङ्गामानसिक-स्नान, गङ्गामाहात्म्य, दधिवामनस्तोत्र, वराहमाहात्म्य और वेङ्कटगिरिमाहात्म्य इत्यादि कितने छोटे छोटे ग्रन्थ वामनपुराणके अन्तर्गत प्रचलित हैं।

## १५ कूर्मपुराण।

पूर्वभागमें—१ सूत और नैमिषेय-संवादमें इन्द्रद्युम्न-कथाप्रसङ्ग, कूर्मपुराणकथन, २ वर्णाश्रमकथन, ३ आश्रम-क्रमकथन, ४ प्राकृतसर्ग, ५ कालकथन, ६ भूमण्डल-उद्धार, ७ तमोमय सर्गादि कथन, ८ मिथुनसर्ग कथन, ९ पद्मोद्भवप्रादुर्भाव, १० रुद्रसर्ग, ११ देव्यवतार, १२ देव-ताओंका सहस्रनाम स्तव, हिमवत्के प्रति देवताओंका उपदेश, १३ भृग्वादि सर्ग कथन, १४ स्वायम्भुव मनुसर्ग-कथन, १५ दक्षयज्ञध्वंस, १६ दाक्षायणीवंशकीर्त्तन, हिरण्यकशिपुवध और अन्धक-पराजय, १७ वामनावतार-लीला, १८ वलिपुत्रादि कथाप्रसङ्गमें वाणपुरदाहविवरण, १९ ऋषिवंशकीर्त्तन, २० सूर्य वंशकीर्त्तन-प्रसंगमें त्रिधन्वा पर्यन्त राजगण-कीर्त्तन, २१ इक्ष्वाकुवंश-वर्णनसमाप्ति, २२ पुरुरवाका वंशवर्णन, २३ जयध्वजवंश-कथन, २४ क्रोष्टुवंशकथन, राम और कृष्णावतार-वर्णन, २५ श्रीकृष्णको तपश्चर्य, २६ श्रीकृष्णका रुद्रदर्शन, कृष्ण-मार्कण्डेय-संवादमें लिङ्गमाहात्म्यकथन, २७ वंशानु-कीर्त्तनसमाप्ति, २८ व्यासार्जुन-संवादमें सत्यत्रेताद्वापर-युगकथन, २९ कलियुगस्वरूपकथन, ३० वाराणसी-माहात्म्यमें जैमिनि और व्याससंवाद, ३१ लिङ्गादि-माहात्म्यकथन, ३२ व्यासका कपर्दीश्वरादि लिङ्गदर्शन, ३३ मध्यमेश्वरमाहात्म्य, ३४ जैमिनिप्रमुख शिष्यपरिवृत व्यासका प्रयाग-विश्वरूपादि तीर्थ पर्यटन, ३५ प्रयाग-माहात्म्यकथन, ३६ प्रयागमरणमाहात्म्य, ३७ माघमासमें प्रयागमें फलाधिक्य इत्यादि कथन, ३८ यमुनामाहात्म्य, ३९ भुवनकोषसंस्थानमें सप्तद्वीपकथन, ४० त्रैलोक्यमान-कथन, ज्योतिःसन्निवेश, ४१ द्वादश आदित्य और उनका अधिकारकालकथन, ४२ सूर्यका ग्रहयोनि और सप्त रश्मिकथन, ४३ महर्लोकादि कीर्त्तन, ४४ भूलोकनिर्णयमें द्वीप, सागर और पर्वतादिका कथन, ४५ मेरुउपस्थित ब्रह्मपुरीका कथन, ४६ केतुमालवर्षादि भूमिस्वरूपकथन, ४७ हेमकूटवर्णन, ४८ प्लक्षद्वीपादि कथन, ४९ पुष्करद्वीपादि-कथन, ५० मन्वन्तर-कीर्त्तन, ५१ व्यासकीर्त्तन, ५२ महा-देव अवतार-कथन।

*उपरिभागमें*—१ ईश्वरीगीतामें ऋषियोंका प्रश्न और वक्तव्य ज्ञानप्रशंसा, ३ अव्यक्तादि ज्ञानयोग, ४ देवदेव-माहात्म्यज्ञानयोग, ५ देवदेवका ताण्डवकालीन स्वरूप-दर्शन, ६ ईश्वरकी निज रूप उक्ति, ७ ईश्वरका प्रधान-स्वरूपत्व-कीर्त्तन, ८ गुह्यतम ज्ञानकथन, ९ ईश्वरज्ञानकथन, १० लिङ्गब्रह्मज्ञानयोग, ११ अष्टाङ्गयोगकथन, १२ ब्रह्म-चारिधर्म, १३ गमनादि कर्मयोगकथन, १४ अध्ययनादि-प्रकारकथन, १५ स्नातकधर्मकथन, १६ आचाराध्याय, १७ भक्ष्याभक्ष्यनिर्णय, १८ नित्यक्रियाविधि, १९ भोज-नादि विधि, २० श्राद्धकल्पारम्भ, श्राद्धीय द्रव्यनिर्णय, २१ श्राद्धकल्पमें ब्राह्मणविचार, २२ श्राद्धकल्पसमाप्ति, २३ अशौचप्रकरण, २४ अग्निहोत्रादि विधि, २५ वृत्तिकथन, २६ दानधर्मकथन, २७ वानप्रस्थधर्मकथन, २८ यतिधर्मकथन, २९ यतिभिक्षादि प्रकारकथन, ३० प्रायश्चित्तकथन, ३१ कपालमोचनमाहात्म्य, ३२ सुरापानादि प्रायश्चित्तकथन, ३३ मनुष्यस्त्रीगृहहरणादिका प्रायश्चित्त, ३४ विविध-चित्र-माहात्म्यकथन, ३५ रुद्रकोट्यादि-तीर्थकथन, ३६ महालयादितीर्थकथन, ३७ महेश्वरकी देवदारुवनलीला, ३८ नर्मदामाहात्म्य, ३९ नार्मदभद्रेश्वरादितीर्थ-कथन, ४० भृगुतीर्थकथन, ४१ नैमिष-जाप्येश्वरमाहात्म्य, ४२

तीर्थ माहात्म्यसमाप्ति, ४३ प्रलयकथन, ४४ प्राकृतप्रलयादिकथन, कूर्मपुराणका पट्संवादकथन।

अब देखना चाहिये, कि अपरापर पुराणोंमें कूर्मपुराणके लक्षण किस प्रकार निर्दिष्ट हुए हैं? नारदपुराणके मतसे--

"शृणु वत्स मरीचेऽद्य पुराणं कूर्मसंज्ञितम्।
लक्ष्मीकल्पानुचरितं यत्र कूर्मवपुर्हरिः॥
धर्मार्थकाममोक्षाणां माहात्म्यं च पृथक् पृथक्।
इन्द्रद्युम्नप्रसंगेन प्राहर्षिभ्यो दयालिकं॥
तत्सप्तदशसाहस्रं सुचतुःसंहितं शुभम्।
यत्र ब्राह्मी पुरा प्रोक्ता धर्मा नानाविधा मुने॥
नानाकथा प्रसंगेन नृणां सद्गतिदायकाः।
तत्र पूर्वविभागे तु पुराणोपक्रमः पुरा॥
लक्ष्मीप्रद्युम्नसंवादः कूर्मर्षिगणसंकथा।
वर्णाश्रमाचारकथा जगदुत्पत्तिकीर्त्तनम्॥
कालसंख्यासमासेन लयान्ते स्तवनं विभोः।
ततः संक्षेपतः सर्गः शांकरं चरितं तथा॥
सहस्रनाम पार्वत्या योगस्य च निरूपणम्॥
भृगुवंशसमाख्यानं ततः स्वायम्भुवस्य च।
देवादीनां समुत्पत्तिर्दक्षयज्ञाहतिस्ततः॥
दक्षसृष्टिकथा पश्चात् कश्यपान्वयकीर्त्तनम्।
आत्रेयवंशकथनं कृष्णस्य चरितं शुभम्॥
मार्कण्डकृष्णसंवादो व्यासपाण्डवसंकथा।
युगधर्मानुकथनं व्यासजैमिनिकी कथा॥
वाराणस्याश्च माहात्म्यं प्रयागस्य ततः परम्।
त्रैलोक्यवर्णनं चैव वेदशाखानिरूपणम्॥
उत्तरेऽस्य विभागे तु पुरा गीतेश्वरी ततः।
व्यासगीता ततः प्रोक्ता नानाधर्मप्रबोधिनी॥
नानाविधानां तीर्थानां माहात्म्यं च पृथक् ततः।
नानाधर्मप्रकथनं ब्राह्मीयं संहिता स्मृता॥
अतः परं भगवती संहितार्थनिरूपणे।
कथिता यत्र वर्णानां पृथक्वृत्तिरुदाहृता॥
(तदुत्तरभागीय भगवत्याख्या द्वितीयसंहितायाः पञ्चपादेषु)
पादेऽस्या प्रथमप्रोक्ता ब्राह्मणानां व्यवस्थितिः।
सदाचारात्मिका वत्स भोगसौख्यविवर्द्धनी॥
द्वितीये क्षत्रियाणान्तु वृत्तिः सम्यक् प्रकीर्त्तिता।
यया त्वाश्रितया पापं विधूयेह व्रजेद्दिवम्॥
तृतीये वैश्यजातीनां वृत्तिरुक्ता चतुर्विधा।
यया चरितया सम्यक् लभते गतिमुत्तमाम्॥
चतुर्थेऽस्यास्तथा पादे शूद्रवृत्तिरुदाहृता।
यया सन्तुष्यति श्रीशो नृणां श्रेयोविवर्द्धनः॥
पञ्चमेऽस्य ततः पादे वृत्तिः संकरजोदिता।
यया चरितमाप्नोति भाविनीमुत्तमां जनिम्॥
इत्येषा पञ्चपद्युक्ता द्वितीया संहिता मुने।
तृतीयात्रोदिता सौरी नृणां कामविधायिनी॥
षोढ़ा षट्कर्मसिद्धिं सा बोधयन्ती च कामिनां।
चतुर्थी वैष्णवी नाम मोक्षदा परिकीर्त्तिता॥
चतुष्पदी द्विजादीनां साक्षात् ब्रह्मस्वरूपिणी।
ताः क्रमात् षट्चतुर्थीषु साहस्राः परिकीर्त्तिताः॥"

( हे वत्स! सुनो, लक्ष्मीकल्पानुचरित कूर्म नामक पुराण कहता हूं। इस पुराणमें हरि कूर्मरूपमें वर्णित तथा धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चारोंका माहात्म्य पृथक् पृथक् रूपमें कीर्त्तित हुआ है। यह पुराण इन्द्रद्युम्नप्रसङ्गमें ऋषियोंसे कथित और सत्तरह हजार श्लोकोंमें परिपूर्ण है।

( पूर्वभागमें ) इसमें पहले पुराणोपक्रम, पीछे लक्ष्मी और प्रद्युम्न-संवाद, कूर्म और ऋषियोंका संवाद, वर्णाश्रमाचारकथा, जगदुत्पत्तिकीर्त्तन; संक्षेपमें कालसंख्या, लयान्तमें भगवान्‌का स्तव, संक्षेपमें सृष्टि, शङ्करचरित, पार्वतीका सहस्रनाम, योगनिरूपण, भृगुवंशसमाख्यान, स्वयम्भु और देवादिकी उत्पत्ति, दक्षयज्ञध्वंस, दक्षसृष्टिकथा, कश्यपवंशकीर्त्तन, आत्रेयवंशकथन, कृष्णचरित, मार्कण्ड और कृष्णसंवाद, व्यास और पाण्डवसंवाद, युगधर्मानुकथन, व्यास और जैमिनीकी कथा, वाराणसी और प्रयागमाहात्म्य, त्रैलोक्यवर्णन और वेदशाखा-निरूपण।

( उत्तरभागमें ) इसमें पहले ईश्वरीगीता, व्यासगीता, नानाविधतीर्थमाहात्म्य, नानाधर्मकथा और ब्राह्मीसंहिता तथा पीछे भागवती-संहितार्थ-निरूपण और वर्णसमुदायकी पृथक् वृत्ति निरूपित हुई है।

( उत्तरभागकी भागवत्याख्या द्वितीय संहितामें ) इसके प्रथमपादमें ब्राह्मणोंकी व्यवस्थिति, द्वितीयपादमें क्षत्रियोंका सम्यक्‌रूपसे वृत्तिनिरूपण, तृतीयपादमें वैश्यजातिका वृत्तिकथन, चतुर्थपादमें शूद्रोंका वृत्तिकीर्त्तन और पञ्चमपादमें सङ्करोंकी वृत्ति कल्पित हुई है। इसकी तृतीय सौरीसंहिता नरगणकी कामप्रदा और चतुर्थी वैष्णवीसंहिता मोक्षदायिका है।

मत्स्यपुराणके मतसे—

"यत्र धर्मार्थकामानां मोक्षस्य च रसातले।
माहात्म्यं कथयामास कूर्मरूपी जनार्द्दनः॥

इन्द्रद्युम्नप्रसंगेन ऋषिभिः शक्रु सन्निधौ ।
सप्तदशसहस्राणि लक्ष्मीकल्पानुपङ्गिकम् ॥"

जिस पुराणमें कूर्मरूपी जनार्दनने रसातल पर धर्म, अर्थ, काम और मोक्षका माहात्म्य इन्द्रद्युम्नप्रसङ्गमें इन्द्रके समीप ऋषियोंसे कहा था तथा जिसमें लक्ष्मीकल्पका विषय वर्णित हुआ है, वही सत्तरह हजार श्लोकयुक्त कूर्मपुराण है।

नारद और मात्स्यमें कूर्मके जो लक्षण निर्दिष्ट हुए हैं, प्रचलित कूर्मपुराणमें उनका अर्द्धक है। फिर मूल श्लोक ले कर भी गोलमाल है। आजकलके कौर्ममें ६००० मात्र श्लोक पाये जाते हैं। इस पुराणके उपक्रममें ही लिखा है—

"इदं तु पञ्चदशमं पुराणं कौर्ममुत्तमम्।
चतुर्धा संस्थितं पुण्यं संहितानां प्रभेदतः॥
ब्राह्मी भागवती सौरी वैष्णवी च प्रकीर्त्तिताः।
चतस्रः संहिता पुण्याः धर्मकामार्थमोक्षदाः॥
इयं तु संहिता ब्राह्मी चतुर्वेदैश्च सम्मिता।
भवन्ति षट्सहस्राणि श्लोकानामत्र संख्यया॥
यत्र धर्मार्थकामानां मोक्षस्य च मुनीश्वराः।
माहात्म्यमखिलं ब्रह्म ज्ञायते परमेश्वरः॥" (१।२५)

उक्त श्लोकके अनुसार प्रचलित कूर्मपुराण ब्राह्मी, भागवती, सौरी और वैष्णवी इन्हीं चार संहिताओंमें विभक्त तथा ६००० मात्र श्लोकविशिष्ट हैं।

पूर्वोक्त लक्षणानुसार कूर्मपुराणमें आदिपुराणके अनेक सामान भी हैं। पर हां इसमें डामर, यामल, तन्त्र आदिकी अनेक कथायें पीछे संयोजित होने तथा अनेक मूल विषय नहीं रहनेके कारण इसने छोटा आकार धारण किया है इसमें सन्देह नहीं।

## १६ मत्स्यपुराण

१ मनु-विष्णुसंवाद २ ब्रह्माण्डदलन ३ ब्रह्ममुखोत्पत्तिवृतान्त, ४ आदिसृष्टिविवरण, ५ देवादिसृष्टिविवरण, ६ कश्यपान्वयविवरण, ७ मदनद्वादशीव्रतोपाख्यान, ८ आधिपत्याभिषेचन, ९ मन्वन्तरानुकीर्त्तन, १० वैण्यचरित, ११ सोमसूर्यवंशवर्णनवृतान्त, १२ सूर्यवंशानुकीर्त्तन, १३ पितृवंशवर्णनमें अष्टोत्तरशतगौरीनामकीर्त्तन, १४-१५ पितृवंशवर्णन, १६ श्राद्धकल्प, १७ साधारणअभ्युदयकीर्त्तन, १८ सपिण्डीकरणकल्प, १९ श्राद्धकल्पमें फलानुगमनकथन, २० श्राद्धमाहात्म्य प्रसङ्गमें पिपीलिकावहासवृत्तान्त, २१ श्राद्धकल्पमें पितृमाहात्म्यकथन २२ श्राद्धकल्पसमाप्ति, २३ सोमवंशाख्यानमें सोमोपचारवर्णन, २४ ययातिचरित-कथनारम्भ, २५ कचका सञ्जीवनीविद्यालाभ, २६ कच और देवयानीका परस्पर शापप्रदान, २७ शर्मिष्ठा और देवयानीका कलह, २८ शुक्र और देवयानीसंवाद, २९ शर्मिष्ठाका देवयानीका दासीत्वकरण, ३० देवयानीका विवाह, ३१ ययाति और शर्मिष्ठासङ्गम, ३२ ययातिके प्रति शुक्रका शाप, ३३ पुरुका पितृजरा ग्रहणमें अङ्गीकार, ३४ पुरुका राज्याभिषेक ३५ ययातिका स्वर्गारोहण, ३६ इन्द्र और ययातिका संवाद, ३७ पुण्यक्षय हेतु स्वर्गसे पतित ययातिके प्रति अष्टकोंकी उक्ति, ३८ अष्टक और ययातिका संवाद, ३९ ययातिका उपदेश, ४० ययातिका आश्रमधर्मकथन, ४१ परपुण्यसे ययातिका स्वर्गारोहणमें अङ्गीकार ४२ ययातिका उद्धार, ४३ यदुवंशकीर्त्तन, ४४ कार्त्तवीर्यादिकी कथा, ४५ वृष्णिवंशका कथारम्भ, ४६ वृष्णिवंशकी वर्णन, ४७ असुरशाप ४८ तुर्वसुप्रभृति वंशवर्णन, ४९ पुरुवंशवर्णन, ५० पौरवंशवर्णन, ५१ अग्निवंशवर्णन ५२ योगमाहात्म्य, ५३ पुराणानुक्रमकथन, ५४ दानधर्ममें नक्षत्रपुरुषव्रत, ५५ आदित्यशयनव्रत, ५६ कृष्णाष्टमीव्रत, ५७ रोहिणीचन्द्रशयनव्रत, ५८ तड़ागविधि, ५९ वृक्षोद्भवविधि, ६० सौभाग्यशयनव्रत, ६१ अगस्त्यकी उत्पत्ति और पूजाविधिकथन, ६२ अनन्ततृतीयाव्रत, ६३ रसकल्याणिनीव्रत, ६४ आर्द्रानन्दकरी तृतीयाव्रत, ६५ अक्षयतृतीयाव्रत, ६६ सारस्वतव्रत, ६७ चन्द्रसूर्यग्रहणस्नानविधि, ६८ सप्तमीव्रत, ६९ भैमीद्वादशीव्रत, ७० अनङ्गदानव्रत, ७१ अशून्यशयनव्रत, ७२ अङ्गारकव्रत, ७३ गुरु और शुक्रपूजाविधि, ७४ कल्याणसप्तमीव्रत, ७५ विशोकसप्तमीव्रत, ७६ फलसप्तमीव्रत, ७७ शर्करासप्तमीव्रत, ७८ कमल और सप्तमीव्रत, ७९ मन्दरसप्तमीव्रत, ८० शुभसप्तमीव्रत, ८१ विशोकद्वादशीव्रत, ८२ विशोकद्वादशीव्रतमें गुड़धेनुविधान, ८३ दानमाहात्म्य, ८४ लवणाचलकीर्त्तन, ८५ गुड़पर्वतकीर्त्तन, ८६ सुवर्णाचलकीर्त्तन, ८७ तिलाचलकीर्त्तन, ८८ कार्पासशैलकीर्त्तन, ८९ घृताचलकीर्त्तन, ९० रत्नाचलकीर्त्तन, ९१

रौप्याचलकीर्त्तन, ९२ पर्वत प्रदानमाहात्म्य, ९३ नवग्रहका होम और शान्तिविधान, ९४ ग्रहउपाख्यान, ९५ शिवचतुर्द्दशीव्रत, ९६ सर्वफलत्यागमाहात्म्य, ९७ आदित्यवारकल्प ९८ संक्रान्ति उद्यापनविधि, ९९ विष्णुव्रत, १०० विभूतिद्वादशीव्रत, १०१ षष्ठीव्रतमाहात्म्य, १०२ स्नानफल और विधिकथन, १०३ प्रयागमाहात्म्यकथन, १०४ प्रयागनिरूपण प्रयागस्मरणादि फलकथन, १०५ प्रयागमरणादि फलकथन, १०६ प्रयागमें कर्मभेदसे फलभेदकथन, १०७ प्रयागमाहात्म्यमें विचित्र धर्मकथन, १०८ प्रयागमें अनशनादि फलकथन, १०९ प्रयागका तीर्थराजत्वकथन, ११० प्रयागमें सवतीर्थका अधिष्ठानकथन, १११ प्रयागमाहात्म्यश्रवणका फल, ११२ वासुदेवकर्तृक प्रयागकी प्रशंसा, ११३ द्वीपादिवर्णन, ११४ भारत निरुक्तिसंस्थान-निर्देश, ११५ पुरूरवाके पूर्वजन्म विवरणमें तपोवनगमनकथन, ११६ ऐरावतीवर्णन, ११७ हिमालयवर्णन, ११८ आश्रमवर्णन, ११९ आयतनवर्णन अत्रिप्रतिष्ठित वासुदेव-मूर्त्तिकथन, १२० पुरूरवाका तपश्चर्याकथन, १२१ जम्बूद्वीपवर्णन, १२२ शाकद्वीपादि वर्णन, १२३ षष्ठ-सप्तमद्वीपवर्णना, १२४ खगोल-कथनमें सूर्य और चन्द्रमण्डलविस्तारादि कथन, १२५ ध्रुवकार्य सौर्यचन्द्रमसचारादि कथन, १२६ सूर्यका गतिकथन, १२७ बुधभौमादिका रथविवरण और ध्रुवप्रशंसा, १२८ सूर्यमण्डलग्रहस्थान और ग्रहसन्निवेशादि कथन, १२९ त्रिपुरका उपाख्यान और त्रिपुरकी उत्पत्ति, १३० त्रिपुरदुर्गप्राकारादि विभागकथन, १३१ त्रिपुरप्राबल्य, मयदुःस्वप्नविवरण, १३२ देवगणकृत शिवका स्तव, १३३ अद्भुत रथनिर्माण, १३४ नारदका त्रिपुरमें गमन, १३५ देवासुरयुद्ध, १३६ प्रमथगणकर्तृक त्रिपुरवासी दानवगणका मर्दन, १३७ त्रिपुराक्रमण, १३८ तारकाक्षवध, १३९ दानवमयसंवाद, रात्रिसमागम, १४० त्रिपुरदाह, १४१ ऐलसोमसमागम, श्राद्धभुक् पितृगणकीर्त्तन, १४२ मन्वन्तरानुकल्प, १४३ यज्ञप्रवर्त्तन, ऋषिदेवगणसंवादमें वासुदेवका पक्षपात, उसके प्रति ऋषिगणका अभिशाप, १४४ द्वापर-कलियुगकीर्त्तन, १४५ युगभेदसे आयुरादिकथन, धर्मकीर्त्तन, १४६ संक्षेपमें तारकवधकथन, १४७ तारककी उत्पत्ति, १४८ तारकवरलाभ, १४९ देवदानवसमरोद्योग, १५० महासंग्राममें कालनेमिकी पराजय, १५१ ग्रसनदैत्यवध, १५२ मथनादिसंग्राम, १५३ तारकजयलाभ, १५४ देवताओंकी मन्त्रणा, पार्वतीकी तपस्या, मदनभस्म, शिवका विवाह, १५५ गौरीत्वलाभके लिये कालिका पार्वतीका तपस्याके लिये गमन, १५६ आड़िवध, १५७ वीरकशाप, १५८ कार्त्तिकेयकी उत्पत्ति, १५९ देवताओंका रणोद्योग, १६० तारकवध, १६१ हिरण्यकशिपुवधप्रसङ्गमें नरसिंह-प्रादुर्भाव, १६२ नरसिंहके प्रति दैत्योंका विक्रमप्रकाश, १६३ हिरण्यकशिपु-वध, १६४ पाद्मकल्पकथन-प्रसङ्ग, १६५ युगपरिमाणादि-कीर्त्तन, १६६ संहारक्रम, १६७ मार्कण्डेय और विष्णुका संवाद, १६८ नाभिपद्मउत्पादन, १६९ ब्रह्मसृष्टि, १७० मधुकैटभवध, १७१ ब्राह्मणोंकी सृष्टि, १७२ त्रिविधात्मकत्वकथन, १७३ दानवोंके युद्धका उद्योग, १७४ देवताओंका समरायोजन, १७५ पर्वविवरण, १७६ देवदानवयुद्ध, १७७ कालनेमिका पराक्रम, १७८ कालनेमिवध, १७९ अन्धकवध, १८० काशीमाहात्म्यमें दण्डपाणिवरप्रदान, १८१ हरपार्वतीके संवादमें अविमुक्तमाहात्म्यकथन, १८२ कार्त्तिकेयकर्तृक अविमुक्तमाहात्म्यकथन, १८३ अविमुक्तक्षेत्रविषयमें पार्वतीके प्रश्नानुसार महादेवका उत्तरदान, १८४ अविमुक्तक्षेत्रमें मरणका फलकथन, १८५ वाराणसीके प्रति वेदव्यासका शापप्रदानका उद्योग, १८६ नर्मदाका माहात्म्य और वहां स्नानका फलकथन, १८७ बाणत्रिपुर-मर्दनका उद्योग, १८८ त्रिपुरमर्दन, १८९ कावेरीसङ्गममाहात्म्यकथन, १९० मन्त्रेश्वरादि तीर्थफलकथन, १९१ शूलभेदतीर्थादि कथन, १९२ भार्गवेशादि कथा, १९३ अनरकादि तीर्थप्रस्ताव, १९४ अंकुशेश्वरदर्शनफलादि कथन, १९५ भृगुवंशप्रवरकीर्त्तन, १९६ अङ्गिरोवंशकीर्त्तन, १९७ अत्रिवंशविवरण, १९८ विश्वामित्रवंशविवरण, १९९ कश्यपवंशवर्णन, २०० वशिष्ठवंशानुकीर्त्तन, २०१ पराशरवंशानुकीर्त्तन, २०२ अगस्त्यवंशकीर्त्तन, २०३ धर्मवंशानुकीर्त्तन, २०४ पितृगाथाकीर्त्तन, २०५ धेनुदान, २०६ कृष्णाजिनप्रदान, २०७ वृषलक्षणकीर्त्तन, २०८ सावित्री-उपाख्यानमें सावित्रीका वनप्रवेश, २०९ वनदर्शन, २१० यम और सावित्री-संवाद, २११ यमके समीप सावित्रीका द्वितीय वरलाभ, २१२ सावित्रीका तृतीय वरलाभ, २१३ सत्यवानका

जीवनलाभ, २१४ सावित्रीकी उपाख्यानसमाप्ति, २१५ राजनीतिप्रमाण, सहायसम्पत्तिकथन, २१६ अनुजीविवर्त्तन, २१७ सञ्चयप्रकरण, २१८ अगदाध्याय, २१६ राजरक्षा, २२० राजाओंकी विविध हिताहित कथा, २२१ दैवपुरुषकारवर्णन, २२२ सामनिर्देश, २२३ भेदकथन, २२४ दानप्रशंसा, २२५ दण्डप्रशंसा, २२६ राजाके लोकपालसाम्यका कारणनिर्देश, २२७ दण्डप्रणयन, २२८ अद्भुतशान्ति, २२६ उपसर्गप्रकारादिकथन, २३० अद्भुतशान्तिविषयमें देवप्रतिमा-वैलक्षण्यकीर्त्तन, २३१ अग्निवैकृत्य, २३२ वृक्षोत्पातकथन, २३३ वृष्टिवैकृत्य, २३४ जलाशयविकृति, २३५ स्त्रीप्रसववैकृत्य, २२६ उपस्करवैकृत्य, २३७ मृगपक्षिवैकृत्य, २३८ उत्पातप्रशमन, २३६ ग्रहयज्ञविधान, २४० यात्राकालविधान, २४१ शुभाशुभनिमित्त भूताङ्गस्पन्दनकथन, २४२ स्वप्नाध्याय, २४३ मङ्गलाध्याय, २४४ वामनप्रादुर्भाव, २४५ वामनोत्पत्ति, २४६ वलिच्छलना, २४७ वराहावतारकथारम्भ, २४८ पृथिवीकृत विष्णुका स्तव, २४६ देवताओंके अमरत्वकथनप्रस्तावमें अमृतमन्थनकथारम्भ, २५० कालकूटकी उत्पत्ति, २५१ अमृतमन्थन, २५२ वास्तुभूतोद्भव, २५३ एकाशीतिपद वास्तुनिर्णय, २५४ गृहमाननिर्णय, २५५ वेधपरिवर्जन, २५६ शल्यादिकथन और दिग्निर्णय, २५७ दार्वाहरणकथा, वास्तुविद्याकथनसमाप्ति, २५८ देवार्चनानुकीर्त्तनमें प्रमाण कथन, २५६ प्रतिमालक्षण, २६० अर्द्धनारीश्वरादि प्रतिमास्वरूपकथन, २६१ प्रभाकरादि प्रतिमाकथन, २६२ पीठिकाकथन, २६३ लिङ्गलक्षणकथन, २६४ कुण्डादिप्रमाणकथन, २६५, अधिवासनविधि, २६६ प्रतिष्ठाप्रयोग, २६७ देवतास्नानविधि, २६८ वास्तुदोषापशमन, २६६ प्रासादनिर्देश, २७० मण्डपलक्षणादि कथन, २७१ मगधमें इक्ष्वाकुवंशीय भविष्यत् राजाओंका कीर्त्तन, २७२ पुलकादि वंशीयका राजत्वकथन, २७३ अन्ध्र, यवन और म्लेच्छगणका राजत्वकीर्त्तन, युगक्षयकथन, २७४ तुलापुरुषदान, २७५ हिरण्यगर्भप्रदानविधि, ब्रह्माण्डदानविधि, २७६ कल्पपादपप्रदानविधि, २७७ गोसहस्रदानविधि, २७८ हिरण्यकामधेनुविधि, २७६ हिरण्याश्वदानविधि, २८०-२८१ हिरण्याश्वकी प्रदानविधि, २८१ हिरण्यहस्तिरथप्रदानविधि, २८३ पञ्चलाङ्गलकप्रदानविधि, २८४ हेमपृथिवीदानविधि, २८५ विश्वचक्रप्रदानविधि, २८६ हेमकल्पलतादानविधि, २८७ सप्तसागरप्रदानविधि, २८८ रत्नधेनुप्रदानविधि, २८६ महाभूतघटदानविधि, २६० कल्पकीर्त्तन, २६१ मत्स्यपुराणोक्त तीर्थ और फलश्रुति।

नारदपुराणमें मत्स्यकी अनुक्रमणिका इस प्रकार देखी जाती है—

"अथ मात्स्यं पुराणं ते प्रवक्ष्ये द्विजसत्तम।
यत्रोक्तं सप्तकल्पानां वृत्तं संक्षिप्य भूतले॥
व्यासेन वेदविदुषा नरसिंहोपवर्णनम्।
उपक्रम्य तदुद्दिष्टं चतुर्दशसहस्रकम्॥
मनुमत्स्यसुसंवादो ब्रह्माण्डवर्णनन्ततः।
ब्रह्मदेवासुरोत्पत्तिर्मारुतोत्पत्तिरेव च॥
मदनद्वादशीत्तद्वत्लोकपालाभिपूजनम्।
मन्वन्तरसमुद्देशो वैण्यराज्याभिवर्णनम्॥
सूर्यवैवस्वतोत्पत्तिर्बुधसंगमनं तथा।
पितृवंशानुकथनं श्राद्धकालस्तथैव च॥
पितृतीर्थप्रचारश्च सोमोत्पत्तिस्तथैव च।
कीर्त्तनं सोमवंशस्य ययातिचरितं तथा॥
कार्त्तवीर्यस्य चरितं सृष्टं वंशानुकीर्त्तनम्।
भृगुशापस्तथा विष्णोर्दशधा जन्म च क्षितौ॥
कीर्त्तनं पुरुवंशस्य वंशो हौताशनः परः।
क्रियायोगस्ततः पश्चात् पुराणं परिकीर्त्तितम्॥
व्रतं नक्षत्रपुरुषं मार्त्तण्डशयनं तथा।
कृष्णाष्टमीव्रतं तद्वद्रोहिणीचन्द्रसंज्ञितम्॥
तडागविधिमाहात्म्यं पादपोत्सर्ग एव च।
सौभाग्यशयनं तद्वदगस्त्यव्रतमेव च॥
तथानन्ततृतीयाया रसकल्याणिनीव्रतम्।
तथैवानन्दकार्याश्च व्रतं सारस्वतं पुनः॥
उपरागाभिषेकश्च सप्तमीशयनं तथा।
भीमाख्या द्वादशी तद्वदनंगशयनं तथा॥
अशून्यशयनं तद्वत् तथैवांगारकव्रतम्।
सप्तमीसप्तकं तद्वद्विशोकद्वादशीव्रतम्॥
मेरुप्रदानं दशधा ग्रहशान्तिस्तथैव च।
ग्रहस्वरूप कथनं तथा शिवचतुर्दशी॥
तथा सर्वफलत्यागः सूर्यवारव्रतं तथा।
संक्रान्तिस्नपनं तद्वद्विभूतिद्वादशीव्रतम्॥
षष्ठिव्रतानां माहात्म्यं तथा स्नानविधिक्रमः।
प्रयागस्य तु माहात्म्यं द्वीपलोकानुवर्णनम्॥
तथोन्तरीक्षचारश्च ध्रुवमाहात्म्यमेव च।
भवनानि सुरेन्द्राणां त्रिपुरोद्योतनं तथा॥
पितृप्रवरमाहात्म्यं मन्वन्तरविनिर्णयः।
चतुर्युगस्य सम्भूतिर्युगधर्मनिरूपणम्॥

वज्रांगस्य तु सम्भूतिस्तारकोत्पत्तिरेव च ।
तारकासुरमाहात्म्यं ब्रह्मदेवानुकीर्त्तनम् ॥
पार्वतीसम्भवस्तद्वत् तथा शिवतपोवनम् ।
अनंगदेहदाहश्च रतिशोकस्तथैव च ।
गौरीतपोवनं तद्वत् शिवेनाथ प्रसादनं ।
पार्वतीऋषिसंवादस्तथैवोद्वाह मंगलम् ॥
कुमारसम्भवस्तद्वत् कुमारविजयस्तथा ।
तारकस्य वधो घोरो नरसिंहोपवर्णनम् ॥
पद्मोद्भवविसर्गस्तु तथैवान्धकघातनम् ।
वाराणस्यास्तु माहात्म्यं नर्मदायास्तथैव च ॥
प्रवरानुक्रमस्तद्वत् पितृगाथानुकीर्त्तनम् ।
तथोभयमुखीदानं दानं कृष्णाजिनस्य च ॥
ततः सावित्र्युपाख्यानं राजधर्मास्तथैव च ।
विविधोत्पातकथनं ग्रहशान्तिस्तथैव च ॥
यात्रानिमित्तकथनं स्वप्नमंगलकीर्त्तनम् ।
वामनस्य तु माहात्म्यं वाराहस्य ततः परम् ॥
समुद्रमथनं तद्वत्कालकूटाभिशातनम् ।
देवासुरविमर्दश्च वास्तुविद्यास्तथैव च ॥
प्रतिमालक्षणं तद्वद् देवतास्थापनं तथा ।
प्रसादलक्षणं तद्वन्मण्डपानां च लक्षणम् ॥
भविष्यराज्ञामुद्देशो महादानानुकीर्त्तनम् ।
कल्पानुकीर्त्तनं तद्वत् पुराणेऽस्मिन् प्रकीर्त्तितम् ॥"

( हे द्विजसत्तम ! अब मत्स्यपुराण कहता हूं, ध्यान दे कर सुनो । इस पुराणमें वेदवित् व्यासमुनिने नरसिंह-वर्णनोपक्रमसे चौदह हजार श्लोक द्वारा संक्षेपमें सत्य-कल्पके सभी वृत्तान्त कीर्त्तन किये हैं । इसमें पहले मनु और मत्स्यका संवाद, पीछे ब्रह्माण्डवर्णन, ब्रह्मा और देवासुरकी उत्पत्ति, मारुतकी उत्पत्ति, मदनद्वादशी, लोकपालपूजा, मन्वन्तरनिर्देश, वैण्यराज्यदर्शन, सूर्यवैवस्वतोत्पत्ति, बुधसङ्गम, पितृवंशानुकथन, श्राद्धकाल, पितृतीर्थप्रचार, सोमोद्भव, सोमवंशकीर्त्तन, ययातिचरित और वंशानुकीर्त्तन, भृगुशाप, विष्णुका दशावतार, पुरुवंशकीर्त्तन, हुताशनवंश, क्रियायोग, पुराणकीर्त्तन, नक्षत्रपुरुषव्रत, मार्कण्डशयन, कृष्णाष्टमी-व्रत, रोहिणीचन्द्रव्रत, तड़ागविधिमाहात्म्य, पादपोत्सर्ग, सौभाग्यशयन, अगस्त्यव्रत, अनन्ततृतीयाव्रत, रसकल्याणीव्रत, आनन्दकारीव्रत, सारस्वतव्रत, उपरागाभिषेक, सप्तमीशयन, भीमाद्वादशीव्रत, अनङ्गशयनव्रत, अशून्यशयनव्रत, अङ्गारकव्रत, सप्तमीसप्तकव्रत, विशोकद्वादशीव्रत, मेरुप्रदान, ग्रहशान्ति, ग्रहस्वरूपकथन, शिवचतुर्दशी, सूर्यवारव्रत, संक्रान्तिस्नान, विभूतिद्वादशीव्रत, षष्ठीव्रतमाहात्म्य, स्नानविधिक्रम, प्रयागमाहात्म्य, द्वीपलोकानुवर्णन, अन्तरीक्षचार, ध्रुवमाहात्म्य, सुरेन्द्रोंका भवन, त्रिपुरप्रभाव, पितृप्रवरमाहात्म्य, मन्वन्तरनिर्णय, चतुर्वर्गकी उत्पत्ति, तारकोत्पत्ति, तारकासुरमाहात्म्य, ब्रह्मदेवानुकीर्त्तन, पार्वतीस्तव, शिवतपोवन, अनङ्गदाहन, पार्वती और ऋषिसंवाद, विवाहमंगल, कुमारोत्पत्ति, कुमारविजय, तारकवध, नरसिंहवर्णन, पद्मोभव, विसर्ग, अन्धकवध, वाराणसीमाहात्म्य, नर्मदामाहात्म्य, प्रवरानुक्रम, पितृकथानुकीर्त्तन, उभयमुखीदान, कृष्णाजिनदान, सावित्री-उपाख्यान, राजधर्म, विविध उत्पातकथन, ग्रहशान्ति, यात्रानिमित्तकथन, स्वप्नमङ्गलकीर्त्तन, वामन और वराहमाहात्म्य, समुद्रमन्थन, कालकूटाभिशातन, देवासुरसङ्घर्षण, वास्तुविद्या, प्रतिमालक्षण, देवतास्थापन, प्रासादलक्षण, मण्डपलक्षण, भविष्य-राजाओंका कथन, महादानकीर्त्तन । यही सब विषय इस पुराणमें कीर्त्तित हुए हैं ।

मत्स्यपुराणमें भी लिखा है—

"श्रुतीनां यत्र कल्पादौ प्रवृत्त्यर्थं जनार्दनं ।
मत्स्यरूपेण मनवे नरसिंहस्य वर्णनम् ॥
अधिकृत्याब्रवीत् सप्तकल्पवृत्तं मुनिव्रताः ।
तन्मात्स्यमिति जानीध्वं सहस्राण्यथ विंशतिः ॥"

जिस पुराणमें कल्पके आदिमें जनार्दनने मत्स्यरूप धारण कर श्रुत्यर्थ और नरसिंहवर्णनप्रसङ्गमें सप्तकल्पका विषय वर्णन किया है, वही बीस हजार श्लोकयुक्त मत्स्यपुराण है ।

नारद और मात्स्यमें जो लक्षण निर्दिष्ट हुए हैं, प्रचलित मत्स्यपुराणमें उनका अभाव नहीं है । परन्तु प्रचलित मत्स्यकी श्लोकसंख्या १४।१५ हजार मात्र है और आदिमत्स्यकी २०००० । इस हिसाबसे आदिमत्स्यके अनेक विषय छोड़ दिये गये हैं, ऐसा मालूम होता है । उधर आदि-मत्स्यके अनेक श्लोक परित्यक्त होने पर भी इधर भविष्यराजवंशप्रसङ्गमूलक अनेक श्लोक प्रक्षिप्त हुए हैं । पहले लिखा जा चुका है, कि इसी मत्स्यके मतानुसार अधिसीमकृष्णके समय यह पुराण सङ्कलित हुआ

था। भविष्यराजवंशमें ६ठीं शताब्दीके राजाओंकी कथा रहनेके कारण यह ६ठीं शताब्दीके परवर्त्तीकालका रचा हुआ है, ऐसा प्रतीत होता है। स्मार्त्तरघुनन्दनके वृषोत्सर्गतत्त्वमें "स्वल्पमत्स्यपुराण" से श्लोक उद्धृत हुए हैं।

१७ गरुड़पुराण।

पूर्वखण्डमें—१ सूतनैमिषीयसंवादमें सूतकी गरुड़पुराणकथनप्रतिज्ञा, २ गरुड़पुराणोत्पत्तिकथा, ३ गरुड़पुराण-वर्णनके निमित्त सूतकर्तृक शौनककी अवधानसम्पादन, ४ रुद्र और विष्णुसंवादमें सृष्टिकथन, ५ प्रजापतिसर्ग, ६ दक्षकी प्राचेतसरूपमें उत्पत्ति, कश्यपकृत सृष्टि, ७ सूर्यादिका पूजाकथन, ८ विष्णुपूजाकथन, ९ दीक्षाविधि, १० लक्ष्मीपूजा, ११ नवव्यूहार्चना, १२ पूजाक्रमकथन, १३ विष्णुपञ्जरकथन, १४ संक्षेपमें योग-उपदेश, १५ विष्णुका सहस्रनामकथन, १६ विष्णुका ध्यानकथन और सूर्यका पूजाकथन, १७ दूसरे प्रकारसे सूर्यकी पूजा, १८ मृत्युञ्जयकी पूजा, १९ गारुड़विद्या, २० शिव-कथित सर्पमन्त्र, २१ पञ्चवक्त्रपूजा, २२ शिवपूजाकथन, २३ दूसरे प्रकारसे शिवपूजाकथन, २४ गणपत्यादिकी पूजा, २५ पादुकापूजा, २६ करन्यासादि कथन, २७ विषहरण, गोपालपूजाकथन, २९ श्रीधरादि पूजाका मन्त्रकथन, ३० सविस्तार श्रीधरपूजाकथन, ३१ दूसरे प्रकारसे विष्णुपूजाकथन, ३२ पञ्चतत्वार्च्चन, ३३ सुदर्शनपूजादि, ३४ हयग्रीवपूजा, ३५ हयग्रीवपूजाविधि, ३६ गायत्रीन्यासादि कथन, ३७ गायत्रीमाहात्म्य, ३८ दुर्गादिपूजनविधि, ३९ अन्य प्रकारसे सूर्यपूजाकथन, ४० महेश्वरपूजा, ४१ नानाविद्याकथन, ४२ शिव-पवित्रारोहण, ४४ मूर्त्यमूर्तिध्यान, ४५ शालग्रामलक्षणकथन, ४६ वास्तुनिर्णय, ४७ प्रासादलक्षण, ४८ देवप्रतिष्ठाकथन, ४९ योगधर्मादि कथन, ५० आह्निकनिर्णय, ५१ दानधर्मकथन, ५२ प्रायश्चित्तविधि, ५३ अष्टनिधिकथन, ५४ प्रियव्रतवंशवर्णनमें सप्तद्वीपादि कथन, ५५ संस्थापनकथन, भारतवर्ष विवरण, ५६ प्लक्षद्वीपके राजपुत्रोंका नामकीर्त्तन, ५७ सप्तपाताल-नरककीर्त्तन, ५८ सूर्यादि प्रमाण और संस्थानकीर्त्तन, ५९ ज्योतिःसारकीर्त्तनारम्भ, नक्षत्राधिप-योगिन्यादिकीर्त्तन, ६० दशादि विचार, ६१ चन्द्रसूर्यादि कथन, ६२ लग्नमानकथन, चरस्थिरादि भेदसे कार्यविशेषका कर्त्तव्यतानिर्णय, ६३ संक्षेपमें पुरुषका शुभाशुभसूचक लक्षणकथन, ६४ संक्षेपमें नारियोंका शुभाशुभसूचक लक्षणकथन, ६५ सामुद्रिक लक्षणकीर्त्तन, ६६ शालग्रामशिलाभेदकथन, तीर्थकथन, प्रभवादि षष्टिवर्षकीर्त्तन, ६७ पत्रनविजयादि, ६८ रत्नपरीक्षामें रत्नोत्पत्तिकथन और रत्नपरीक्षाकथन, ६९ मुक्ताफलपरीक्षा, ७० पद्मरागपरीक्षा, ७१ मरकतपरीक्षा, ७२ इन्द्रनीलपरीक्षा, ७३ वैदुर्य्यपरीक्षा, ७४ पुष्पराग-परीक्षा, ७५ कर्केतनपरीक्षा, ७६ भीष्मरत्नपरीक्षा, ७७ पुलकपरीक्षा ७८ रुधिराख्यरत्नपरीक्षा, ७९ स्फटिकपरीक्षा, ८० विद्रुमपरीक्षा, ८१ संक्षेपमें बहुतीर्थका माहात्म्यकथन, ८२ गयाका माहात्म्य और गयातीर्थकी उत्पत्तिकथा, ८३ गयाके स्थानभेद और कार्य भेदसे फलभेदकथन, ८४ फल्गुनदीमें स्नान और रुद्रपदमें पिण्डदानका फलकीर्त्तन तथा विशाल नृपतिका इतिहास, ८५ प्रेतशिलादिमें पिण्डदानका फल, ८६ प्रेतशिलामें श्राद्धकर्त्ताका फलकथन, ८७ चतुर्दश मनु, मनुपुत्र, तदन्तरीय सप्तर्षि और देवताओंका कथन, ८८ मार्कण्डेय-क्रौष्टुकिसंवादमें रुच्युपाख्यान, ८९ रुचिकृत पितृस्तव, पितृगणसे रुचिकी वरप्राप्ति, ९० रुचिपरिणय और रौच्यमनुका उत्पत्तिवर्णन, ९१ हरिध्यान, ९२ अन्य प्रकारसे हरिका ध्यानवर्णन, ९३ याज्ञवल्क्य-कथित धर्मोपदेशादि कथन, ९४ उपनयनकीर्त्तन, ९५ गृहधर्मनिर्णय, ९६ सङ्कीर्णजाति, पञ्चमहायज्ञ, सन्ध्या और उपासनादिका कीर्त्तन, गृहिधर्म और वर्णधर्मादिका कथन, ९७ द्रव्यशुद्धि कथन, ९८ दानधर्म, ९९ श्राद्धविधि, १०० विनायकशान्ति, १०१ ग्रहशान्ति, १०२ वानप्रस्थाश्रमविवरण, १०३ यतिधर्म, १०४ पापचिह्नकथन, १०५ प्रायश्चित्तविधि, १०६ अशौचादि निर्णय, १०७ पाराशरधर्मशास्त्र, १०८ नीतिसार, १०९ नीतिसारमें धनरक्षणादिका उपदेश, ११० नीतिसारमें ध्रुवपरित्यागनिषेधादिका वर्णन, १११ नीतिसारमें राजलक्षण, ११२ नीतिसारमें भृत्यलक्षणनिर्णय, ११३ नीतिसारमें गुणवन्नियोगादिका कीर्त्तन, ११४ नीतिसारमें मित्रामित्रविभाग, ११५ नीतिसारमें कुभार्यादि परित्यागका उपदेश, ११६ व्रतकथनआरम्भ, ११७ अनङ्गत्रयोदशीव्रत, ११८ अखण्डद्वादशीव्रत, ११९ अगस्त्यार्घ्य व्रत,

१२० रम्भातृतीयाव्रत, १२१ चातुर्मास्यव्रत, १२२ मास-उपवासव्रत, १२३ भीष्मपञ्चकादि व्रतविधि, १२४ शिवरात्रिव्रत, १२५ एकादशीमाहात्म्य, १२६ विष्णुपूजन, १२७ भीमैकादशीकीर्त्तन, १२८ व्रतनियम, १२९ प्रतिपदादि व्रतकथन, १३० षष्ठी सप्तमी व्रतकथन, १३१ रोहिण्याष्टमीव्रत, १३२ बुधाष्टमीव्रत, १३३ अशोकाष्टमीव्रत, १३४ महानवमीव्रत, १३५ महानवमीव्रतप्रसङ्गमें कौशिकमन्त्रकथन, १३६ वीरनवमीव्रत, १३७ दमनकनवमीव्रत, १३८ दिग्दशमीव्रत, १३९ एकादशीव्रत, १४० श्रवणद्वादशीव्रत, १४१ मदनत्रयोदशीव्रत, १४२ सूर्यवंशकथन, १४४ चन्द्रवंशकथन-प्रसङ्गमें पुरुवंशकीर्त्तन, १४५ जनमेजयवंशकथन, १४६ विष्णुकी अवतारकथा, पतिव्रताका माहात्म्य, १४७ रामायणकथन, १४८ हरिवंशकथन, १४९ भारतकथन, १५० आयुर्वेदकथनमें सर्वरोगनिदान, १५१ ज्वरनिदान, १५२ रक्तपित्तनिदान, १५३ कासनिदान, १५४ श्वासनिदान १५५ हिक्कारोगनिदान, १५६ यक्ष्मनिदान, १५७ अरोचकनिदान, १५८ हृद्रोगादि-निदान, १५९ मदात्ययादिनिदान, १६० अर्शोनिदान, १६१ अतीसारनिदान, १६२ मूत्राघातनिदान, १६३ प्रमेहनिदान, १६४ विद्रधिनिदान, १६५ उदरनिदान, १६६ पाण्डुशोथनिदान, १६७ कुष्ठरोगनिदान, १६८-१६९ क्रिमिनिदान, १७० वातव्याधिनिदान, १७१ वातरक्तनिदान, १७२ सूत्रस्थान, १७३ अनुपानादिकथन, १७४ ज्वरादि-चिकित्साकथन, १७५ नाड़ीव्रणादि चिकित्साकथन, १७६ स्त्रीरोगादि चिकित्साकथन, १७७ द्रव्यनिर्णय, १७८ घृत-तैलादि कथन, १७९ नानायोगादि कथन, १८० नाना रोगका औषधकथन, १८१ नेत्रयोगादिका औषधकथन, १८२ वशीकरण, १८३ दन्तश्वेतीकरण, १८४ स्त्रीवशीकरण और मशकवारणादि कथन, १८५ नेत्रशूलादिका औषध-कथन, १८६ रतिशक्ति बढ़ानेका उपायकथन, १८७ ग्रहणादिका औषधकथन १८८ कटिशूलादिका औषध-कथन, १८९ गणेशपूजा, १९० प्रमेहादिका औषधकथन, १९१ मेधावृद्धिका औषधकथन, १९२ आघानस्नुतरक्त और १९३ दन्तव्यथा-प्रशमनका औषधकथन, १९४ गण्डमालादिका औषधकथन, १९५ सर्पका औषधकथन १९६ योनिव्यथादिका औषधकथन, १९७ पशुचिकित्सा, १९८ पाण्डुरोगादिका औषध-कथन, १९९ बुद्धि निर्मल करनेका औषधकथन, २०० विष्णुकवचकथन, २०१ विष्णुविद्या २०२ विष्णु-धर्माख्य विद्या, २०३ गारुड़विद्या, २०४ त्रिपुराकल्प, २०५ प्रश्नगणना, २०६ वायुजय, २०७ अश्वचिकित्सा, २०८ औषधका नाम निर्देश, २०९ व्याकरणनियम, २१० उदाहरणसमूह, २११ छन्दोशास्त्र आरम्भ, २१२ मात्रावृत्त-कथन, २१३ समवृत्तकथन, २१४ अर्द्ध समवृत्तकथन, २१५ विषमवृत्तकथन, २१६ प्रस्तरादि निर्देश, २१७ धर्म उपदेश, २१८ स्नानविधि, २१९ तर्पणविधि, २२० वैश्वदेवविधि, २२१ सन्ध्याविधि, २२२ श्राद्धविधि, २२३ नित्यश्राद्ध-विधि, २२४ सपिण्डीकरण, २२५ धर्मसारकथन, २२६ शूद्रका उच्छिष्ट भोजन करनेके कारण प्रायश्चित्तकथन, २२७ युगधर्मकथन, २२८ नैमित्तिक प्रलयकथन, २२९ संसारकथन प्रस्तावमें पापपरिणामकथन, २३० अष्टांग-योगकथन, २३१ विष्णुभक्तिकथन, २३२ नारायण-नमस्कार, २३३ नारायणाराधना, २३४ नारायणध्यान, २३५ विष्णुका माहात्म्य, २३६ नृसिंहस्तव, २३७ ज्ञानामृत-कथन, २३८ मार्कण्डेयकथित नारायणका स्तव, २३९ ब्रह्म-कथित विष्णुका स्तव, २४० ब्रह्मज्ञानकथन, २४१ आत्म-ज्ञानकथन, २४२ गीतासार, २४३ अष्टाङ्गयोगका प्रयोजन-कथन।

उत्तरखण्डमें (प्रेतकल्पमें)—१ वैकुण्ठसे नारायणके प्रति गरुड़का विविध प्रश्न, २ गरुड़के प्रति भगवान्का और्द्धदेहिक विधिकथन, ३ नरकका रूपवर्णन, ४ गर्भावस्थाकीर्त्तन, ५ दशदानादि कथन और पर्ण-नर-दाह-विधि, ६ अशौच कालनिरूपण, ७ वृषोत्सर्गकथन, ८ पञ्चप्रेतका उपाख्यान, ९ और्द्धदेहिक कर्माधिकारि-कीर्त्तन, १० वभ्रुवाहन और प्रेतसंवाद, नाना रूपमें श्राद्धको तृप्तिजनकविधि, १२ मनुष्यजन्मलाभका कारणादि कथन, १३ मनुष्यतत्त्वकथा, १४ प्रेतत्वनाशक कर्मकथन, १५ आतुर और म्रियमाणोंका दानवर्णन, १६ यमलोकका पथनिर्णय, १७ यमपुर जानेकी अवस्था, १८ यममार्गसे निष्कृतिका उपाय, १९ चित्रगुप्तपुरमें जानेकी कथा, २० प्रेतगणका वासस्थाननिर्णय, २१ प्रेतलक्षण और प्रेतत्वमुक्तिका उपाय, २२ दूसरे प्रकारसे पञ्चप्रेतका

उपाख्यान, २३ प्रेतगणका रूपनिरूपण, २४ मनुष्यगणका आयुनिरूपण, वालकका पिण्डमानादि कथन, २५ शैशवादि विभेद, आकौमारोंका विशेष कर्त्तव्य उपदेश, २६ सपिण्डोकरणविधि, २७ वभ्रुवाहन और प्रेतसंवाद, २८ विशेष ज्ञानके लिये नारायणके प्रति गरुड़का प्रश्न, २९ और्द्ध देहिककृत्यकथन आरम्भ, ३० दानविधि, ३१ दानमाहात्म्य, ३२ जीवको उत्पत्तिकथा, ३३ यमलोक विस्तारादिका कथन, ३४ युगभेदसे धर्म-कार्य व्यवस्था, दाहकोंके सगोत्रके कर्त्तव्यमें उपदेश, अशौचादि निरूपण ३५ सपिण्डीकरणकी विशेषविधि और अविधि कथन, ३६ अनाहारसे मरणका फलकथन, ३७ उदकुम्भदानादि कथन, ३८ अपमृतगणकी गति और उनके उद्धारका उपाय, ३९ कार्त्तिक्यादिमें वृषोत्सर्ग विधान, ४० पूर्वकृतकर्मका कर्तृ-अनुवन्धित्वकथन, विशेष दान प्रकारकथन, ४१ जलाग्निवन्धनप्रपादि गणका प्रायश्चित्तकथन, ४२ आत्मघातियोंका श्राद्धनिषेध कथन, ४३ वार्षिक श्राद्धकथन, ४४ पापभेदसे चिह्नभेद जन्मभेद आदि कथन, ४५ मृतके लिये, अनुताप, उनकी मुक्तिका उपाय और गरुड़पुराणपाठका फलकथन।

अब देखना चाहिये, कि उक्त गरुड़पुराणको हम लोग आदि गरुड़ मान सकते हैं या नहीं? अध्यापक विलसन साहब इस गरुड़को पुराणोंमें गिनती नहीं करते।

मत्स्यपुराणके मतसे—

"यदा च गारुड़े कल्पे विश्वाण्डाद्गरुड़ोद्भवम्।
अधिकृत्याब्रवीद्विष्णुर्गारुड़ं तदिहोच्यते॥
तदष्टादश चैकं च सहस्राणीह पठ्यते।"

विष्णुने गारुड़कल्पमें गरुड़के उद्भवप्रसङ्गमें विश्वाण्डसे आरम्भ लेकर जिस पुराणका वर्णन किया है, उसका नाम गारुड़ है। इसमें १८००० श्लोक हैं।

नारदपुराणके मतसे—

"मरीचे शृणु वक्ष्यामि पुराणं गारुड़ं शुभम्।
गरुड़ायाब्रवीत् पृष्टो भगवान् गरुड़ासनः॥
एकोनविंशसाहस्रं तार्क्ष्यकल्पकथाचितम्।
पुराणोपक्रमो यत्र सर्गसंक्षेपतस्ततः॥
सूर्यादिपूजनविधिर्दीक्षा विधिरतः परम्।
श्रीदिपूजा ततः पश्चान्नवव्यूहार्चनं द्विज॥
पूजाविधानञ्च तथा वैष्णवं पंजरं ततः।
योगाध्यायस्ततो विष्णोर्नामसाहस्रकीर्त्तनम्॥
ध्यानं विष्णोस्ततः सूर्यपूजामृत्युंजयार्चनम्।
मालामन्त्राः शिवार्चाथ गणपूजा ततः परम्॥
गोपालपूजा त्रैलोक्यमोहनश्रीधरार्चनम्।
विष्ण्वर्चा पंचतत्त्वार्चा चक्रार्चा देवपूजनम्॥
न्यासादिसन्ध्योपास्तिश्च दुर्गार्चाथ सुरार्चनम्।
पूजा माहेश्वरी चातः पवित्रारोहणार्चनम्॥
मूर्त्तिध्यानं वास्तुमानं प्रासादानाञ्च लक्षणम्।
प्रतिष्ठा सर्वदेवानां पृथक् पूजाविधानतः॥
योगोऽष्टांगो दानधर्मः प्रायश्चित्तं विधिक्रिया।
द्वीपेशनरकाख्यानं सूर्यव्यूहश्च ज्योतिषम्॥
सामुद्रिकं स्वरज्ञानं नवरत्नपरीक्षणम्।
माहात्म्यमथ तीर्थानां गयामाहात्म्यमुत्तमम्॥
ततो मन्वन्तराख्यानं पृथक् पृथक् विभागशः।
पित्राख्यानं वर्णधर्मा द्रव्यशुद्धिसमर्पणम्॥
श्राद्धं विनायकस्यार्चा ग्रहयज्ञस्तथाश्रमाः।
मननाख्या प्रेताशौचं नीतिसारो व्रतोक्तयः॥
सूर्यवंशः सोमवंशोऽवतारकथनं हरेः।
रामायणं हरिवंशो भारताख्यानकं ततः॥
आयुर्वेदे निदानं प्राक् चिकित्साद्रव्यजा गुणाः।
रोगघ्नं कवचं विष्णोर्गारुड़ं त्रैपुरो मनुः॥
प्रश्नचूड़ामणिश्चान्ते हयायुर्वेदकीर्त्तनम्।
औषधिनामकथनं ततो व्याकरणोहनम्॥
छन्दःशास्त्रं सदाचारस्ततः स्नानविधिः स्मृतः।
तर्पणं वैश्वदेवं च सन्ध्यापार्वणकर्म च॥
नित्य श्राद्धं सपिण्डाख्यं धर्मसारोऽघनिष्कृतिः।
प्रतिसंक्रम उक्तोऽस्माद्युगधर्माः कृतेः फलम्॥
योगशास्त्रं विष्णुभक्तिनमस्कृतिफलं हरेः।
माहात्म्यं वैष्णवं चाथ नारसिंहस्तवोत्तमम्॥
ज्ञानामृतं गुह्याष्टकं स्तोत्रं विष्णवर्चनाह्वयम्।
वेदान्तसांख्यसिद्धान्तं ब्रह्मज्ञानं तथात्मकम्॥
गीतासारफलोत्कीर्त्तिः पूर्वखण्डोऽयमीरितः।
अथास्यैवोत्तरे खण्डे प्रेतकल्पः पुरोदितः॥
यत्र तार्क्ष्येण संपृष्टो भगवानाह वाड़वः।
धर्मप्रकटनं पूर्वयोनीनां गतिकारणम्॥
दानादिकं फलं चापि प्रोक्तमत्रौर्द्ध देहिकम्।
यमलोकस्य मार्गस्य वर्णनञ्च ततः परम्॥
षोड़शश्राद्धफलकं वृत्तान्ताचात्र वर्णितम्।
निष्कृतिर्यममार्गस्य धर्मराजस्य वैभवम्।
प्रेतपीड़ाविनिर्देशः प्रेतचिह्ननिरूपणम्।
प्रेतानां चरिताख्यानं कारणं प्रेततां प्रति॥
प्रेतकृत्याविचारश्च सपिण्डकरणोक्तयः।

प्रेतत्वमोक्षणाख्यानं दानानि च विमुक्तये ॥
आवश्यकोत्तमं दानं प्रेतसौख्यकरं हितम् ।
शारीरकविनिर्देशो यमलोकस्य वर्णनम् ॥
प्रेतत्वोद्धारकथनं कर्मकर्तृविनिर्णयः ।
मृत्योः पूर्वक्रियाख्यानं पश्चात्कर्मनिरूपणम् ॥"

( हे मरीचे ! सुनो, शुभ गारुड़पुराण कहता हूं । गरुड़से पूछे जाने पर भगवान् श्रीकृष्णने यह पुराण गरुड़से कहा था । यह उन्नीस हजार श्लोकोंमें पूर्ण और तार्क्ष्यकल्पीय कथा समन्वित है ।

( पूर्वखण्ड ) इसमें पहले सर्ग संक्षेपमें पुराणोपक्रमका वर्णन है और पीछे सूर्यादि पूजाविधि, दीक्षाविधि, श्रीप्रभृतिपूजा, नवव्यूहादि अर्चना, पूजाविधान, वैष्णवपञ्जर, योगाध्याय, विष्णुका सहस्र-नामकीर्त्तन, विष्णुध्यान, सूर्यपूजा, मृत्युञ्जयपूजा, मालामन्त्र, शिवार्चन, गणपूजा, गोपालपूजा, श्रीधरार्चन, विष्णुपूजा, पञ्चतत्त्वार्चन, चक्रार्चन, देवपूजा, न्यासादि, सन्ध्योपासन, दुर्गार्चन, सुरार्चन, माहेश्वरीपूजा, पवित्रारोहणार्चन, मूर्त्तिध्यान, वास्तुमान, प्रासादलक्षण, सर्वदेवप्रतिष्ठा, अष्टाङ्गयोग, प्रायश्चित्तविधि, द्वीपेशनरकाख्यान, सूर्यव्यूह, ज्योतिष, सामुद्रिक, स्वरज्ञान, नवरत्नपरीक्षा, तीर्थसमुदायका माहात्म्य, उत्तमगयामहात्म्य, पृथक् पृथक् रूपमें मन्वन्तराख्यान, पित्राख्यान, समस्त वर्णधर्म, द्रव्यशुद्धि, श्राद्ध, विनायकार्च्चना, ग्रहयज्ञ, समस्त आश्रम, प्रेताशौच, नीतिसार, सूर्यवंश, सोमवंश, हरिअवतारकथा, रामायण, हरिवंश, भारताख्यान, आयुर्वेदमें निदान, चिकित्सा, द्रव्यगुण, विष्णुकवच, गारुड़ और त्रैपुरमन्त्र, प्रश्नचूड़ामणि, हयायुर्वेदकीर्त्तन, औषधीनामकीर्त्तन, व्याकरण और छन्दःशास्त्र, सदाचार, स्नानविधि, वैश्वदेवतर्पण, सन्ध्यापार्वणकर्म, नित्यश्राद्ध, सपिण्डाख्यश्राद्ध, धर्मसार, योगशास्त्र, विष्णुभक्ति, हरिनमस्कारफल, वैष्णवमाहात्म्य, नारसिंहस्तव, ज्ञानामृत, गुह्याष्टकस्तोत, वेदान्तसांख्यसिद्धान्त-ब्रह्मज्ञान और गीतासारफलकीर्त्तन ।

अनन्तर इसके उत्तरखण्डमें प्रेतकल्प वर्णित हुआ है । इसमें तार्क्ष्यसे पूछे जाने पर भगवान्ने धर्मप्रकटन, पर्वयोनिका गतिकारण, दानादिकफल और और्द्ध्वदेहिकक्रियाएं वर्णन की हैं । अलावा इसके इस पुराणमें यमलोक पथका वर्णन, षोड़श श्राद्धका फल, यममार्गनिष्कृति, धर्मराजका वैभव, प्रेतपीड़ानिर्देश, प्रेतचिह्ननिरूपण, प्रेतगणका चरिताख्यान, प्रेतत्वका प्रतिकारण, प्रेतकत्वविचार, सपिण्डकरणोक्ति, प्रेतत्वमोक्षणकथन, मुक्तिनिमित्त दान, प्रेतसौख्यकर आवश्यकीय दान, शारीरकनिर्देश, यमलोकवर्णन, प्रेतत्वउद्धार, कर्मकर्त्तृकविनिर्णय, मृत्युका पूर्वक्रियाकथन, कर्मनिरूपण, षोड़शकश्राद्ध, सूतकसंख्यान, नारायणवलिक्रिया, वृषोत्सर्गमाहात्म्य, निषिद्धपरित्याग, अपमृत्युक्रिया उक्ति, मनुष्यगणका कर्मविपाक, कृत्याकृत्यविचार, विष्णुध्यान, स्वर्गगतिसंवन्धमें, विहिताख्यान, स्वर्ग सुखनिरूपण, भूलोकवर्णन, सप्तलोकवर्णन, पञ्चोर्द्ध्व लोककथन, ब्रह्माण्डस्थितिकीर्त्तन, ब्रह्माण्डका बहु चरित, ब्रह्मजीवनिरूपण, आत्यन्तिक लयकथन और फलस्तुतिनिरूपण, ये सब कीर्त्तित हुए हैं । यह गारुड़ नामक पुराण भक्ति और मुक्तिप्रदान करता है । )

मात्स्य और नारदीयपुराणके लक्षणानुसार इस गरुड़को हम लोग निःसन्देह मूलपुराणके जैसा ग्रहण कर सकते हैं । प्रचलित गरुड़पुराणके २य अध्यायमें गरुड़की उत्पत्ति और गरुड़की नाम निरुक्ति तथा ३य अध्यायमें भगवान् विष्णुकर्तृक रुद्रके समीप अण्डसे जगत्सृष्टिप्रसङ्गमें पुराणाख्यानका पाठ करनेसे इस गरुड़को आदिगरुड़ माननेमें कोई आपत्ति नहीं हो सकती । नारदपुराणमें जो अनुक्रमणिका दी गई हैं, उसके प्रायः सभी विषय प्रचलित गरुड़पुराणमें मिलते हैं हैं । जो कुछ गोलमाल है, वह केवल श्लोक ले कर । आदिगरुड़की श्लोकसंख्या १८००० है, किन्तु प्रचलित गरुड़पुराणमें इससे सात हजार कम होते हैं । फिर भविष्य-राजवंशाख्यानका पूर्वांश पढ़नेसे ज्ञात होता है, कि यह पुराण जनमेजयके समयमें पहले पहल सङ्कलित हुआ था । ( १४४।४१ ) अनन्तर भविष्यराजवंश वर्णनकी जगह राजा शूद्रक तक नाम रहने ( १४८।८ ) एवं विष्णु मत्स्य आदिकी तरह अन्ध्रगुप्त-प्रभृति राजाओंका उल्लेख नहीं रहनेके कारण प्रचलित गरुड़ प्रचलित विष्णुमत्स्य आदि पुराणोंकी अपेक्षा समधिक प्राचीन प्रतीत होता है । शूद्रकके समय हिन्दू और बौद्धगण आपसमें हिलमिल

कर रहते थे। उनके समयमें रचित मृच्छकटिक नाटकसे उस समयके बौद्ध और हिन्दू-समाजकी अवस्था बहुत कुछ जानी जाती है। उस समय बौद्धप्रभाव और बुद्धकी उपासना तमाम प्रचलित थी। इस गरुड़पुराणमें भी बुद्धदेव २१वें अवतार माने गये हैं तथा बुद्धके पिता और वंशधरोंके नाम देखे जाते हैं।

गरुड़पुराणमें नाना विषयका प्रसङ्ग देख कर अध्यापक विलसन इसे आधुनिक रचना मान गये हैं, किन्तु इससे आधुनिकत्व प्रमाणित नहीं होता। जो जो विषय गरुड़पुराणमें विवृत हुए हैं, गरुड़की अपेक्षा अनेक प्राचीन ग्रन्थोंमें उनका परिचय मिलता है। जो कुछ हो, इसमें आदि गरुड़पुराणके सभी अंश नहीं रहने तथा वर्त्तमानरूप धारणकालमें स्थान विशेषमें प्रक्षिप्त अंश संयोजित होने पर भी इसे १ली या २री शताब्दीका सङ्कलित ग्रन्थ मान सकते हैं, इसमें सन्देह नहीं।

त्रिवेणीस्तोत्र, पञ्चपर्वमाहात्म्य, विष्णुधर्मोत्तर, वेङ्कटगिरिमाहात्म्य, श्रीरङ्गमाहात्म्य, सुन्दरपुरमाहात्म्य आदि कुछ ग्रन्थ गरुड़पुराणके अन्तर्गत प्रचलित हैं। किन्तु ये सब आधुनिक ग्रन्थके जैसे प्रतीत होते हैं।

### १८ ब्रह्माण्डपुराण।

प्रक्रियापादमें—१ अनुक्रमणिका, २ द्वादशवार्षिकयज्ञनिरूपण, ३ सृष्टिवर्णन, ४ प्रतिसन्धिवर्णन, ५ वर्त्तमानकल्पविवरण, ६ देवासुरोत्पत्तिकथन, ७ योगधर्म, ८ योगोपवर्ग, ९ योगैश्वर्य, १० पाशुपतयोग, ११ शौचाचारलक्षण, १२ परमाश्रमप्राप्तिकथन, १३ यतिप्रायश्चित्त, १४ अरिष्टलक्षण, १५ ओंकारप्राप्तिलक्षण, १६ कल्पनिरूपण, १७ कल्पसंख्या १८ युगभेदमें माहेश्वरावतार, १९ ब्रह्मोत्पत्ति, २० कुमारोत्पत्ति, २१ विष्णुकर्तृक शिवस्तव, २२ स्वरोत्पत्ति, २३ रुद्रोत्पत्ति, २४ लोकपालवालखिल्य और सप्तर्षिकी उत्पत्ति, २५ अग्निवंशवर्णन, २६ दक्षकन्या और दक्षशापवर्णन, २७ दक्षकर्तृक शिवस्तव, २८ ज्वरकथन, २९ देववंशवर्णन, ३० प्रणवनिर्णय, ३१ युगनिर्णय, ३२ भरतवंशवर्णन, ३३ जम्बूद्वीपवर्णन, ३४ दिग्विभागस्थ सरिन्शैलादि, ३५ जम्बूद्वीपका वर्षकथन, ३६ वर्षपर्वतकथन, ३७ उस दक्षिणदिक्स्थ द्रोणीकथन, ३८ पर्वतावासवर्णन, ३९ देवकूटादि पर्वतवर्णन, ४० कैलासवर्णन, ४१ निषधपर्वतादि कथन, ४२ सोम और नदीकथन, ४३ भद्राश्ववर्णन, ४४ केतुमालवर्णन, ४५ चन्द्रद्वीपवर्णन, ४६ भारतवर्षवर्णन, ४७ किंपुरुषादि वर्षवर्णन, ४८ कैलासवर्णन, ४९ गङ्गावतरण, ५० वर्षपर्वतस्थ नदीवर्णन, ५१ भारतवर्षीय अन्तर्द्वीपकथन, ५२ प्लक्षद्वीपवर्णन, ५३ शाल्मलद्वीपवर्णन, ५४ कुशद्वीपवर्णन, ५५ क्रौञ्चद्वीपवर्णन, ५६ शाकद्वीपवर्णन, ५७ पुष्करद्वीपवर्णन, ५८ वर्ष और द्वीपादिनिर्णय, ५९ अधः और ऊर्द्ध्व भागनिर्णय, ६० चन्द्रसूर्यादि ज्योतिःनिर्णय, ६१ ज्योतिष्कविवरण, ६२ ग्रहनक्षत्रनिर्णय, ६३ नीलकण्ठस्तव, ६४ लिङ्गोत्पत्तिकथन, ६५ पितृवर्णन, ६६ पर्वनिर्णय, ६७ युगनिरूपण, ६८ यज्ञवर्णन, ६९ द्वापरयुगविधि, ७० कलियुगवर्णन, ७१ देवासुरादिका शरीरपरिमाण, ७२ धर्माधर्मकथन, ७३ मन्त्रकृत् ऋषिवंश, ७४ वेदविभागादि, ७५ शाकल्यवृत्तान्त, ७६ संहिताकार ऋषिवंशवर्णन, ७७ मन्वन्तरकथन, ७८ पृथुवंशानुकीर्त्तन, ७९ स्वायम्भुवादि सर्गकथन, ८० वैवस्वतसर्गकथन।

मध्यभागमें उपोद्घातपादमें—१ प्रजापतिवंशानुकीर्त्तन, २-५ काश्यपीय प्रजासर्ग, ६ ऋषिवंशानुकीर्त्तन, ७ श्राद्धप्रक्रिया आरम्भ, ८-१३ श्राद्धकल्प, १४ श्राद्धकल्पमें ब्राह्मणपरीक्षा, १५ श्राद्धकल्पमें दानफल, १६ तिथिविशेषमें श्राद्धफल, १७ नक्षत्रविशेषमें श्राद्धफल, १८ भिन्नकालिक तृप्तिसाधन, द्रव्यविशेषमें गयाश्राद्धादि फलकीर्त्तन, १९ वरुणवंशवर्णन, २० इक्ष्वाकुवंशकथन, २१ मिथिलावंशकथन, २२ राजयुद्ध, २३-३३ भार्गवचरित, ३४ कार्त्तवीर्य्यचरित, ३५ ज्यामघचरित, ३६ वृष्णिवंशानुकीर्त्तन, ३७ सगरचरित, भार्गवकथा, ३८ देवासुरकथा, ३९ कृष्णाविर्भावकथन, ४० इलस्तव, ४१ भविष्यकथा, ४२ वैवस्वतमनुवंश, ४३ वैवस्वमनुवंश, गन्धर्वमूर्च्छनालक्षण ४४ गीतालङ्कार, ४५ वैवस्वतमनुवंशवर्णन, ४६ सोमजन्मविवरण, ४७ चन्द्रवंशकीर्त्तन, (ययातिचरित), ४८ विष्णुवंशवर्णन, ४९-५० विष्णुमाहात्म्यकीर्त्तन, ५१ भविष्यराजवंश, उत्तर भागके उपसंहारपादमें ५२ वैवस्वत मन्वन्तराख्यान, ५३ सप्तम मन्वादि चतुर्दशमनु पर्य्यन्त विवरण, ५४ भविष्यमनुओंका वर्णन, ५५ कालमान, ५६ चतुर्दशलोकवर्णन,

५७ नरकवर्णन, ५८ मनोमय पुराख्यान, ५९ प्राकृतिक लयवर्णन, ६० शिवपुरादि वर्णन, ६१ गुणानुसारसे जन्तुओंकी गति, ६२ अन्वयव्यतिरेकानुसारसे प्रलयादि पुनःसृष्टि वर्णन।

अध्यापक विलसन, राजा राजेन्द्रलाल मित्र, भाण्डारकर प्रभृति पुरातत्त्वविद् पण्डितोंके मूल ब्रह्माण्डपुराणको अस्तित्व सम्बन्धमें सन्देह कर गये हैं।

अब देखना चाहिये, कि उद्धृत विषययुक्त पुराणको हम लोग ब्रह्माण्ड कह सकते हैं वा नहीं? इस सम्बन्धमें अपरापर पुराणोंमें ब्रह्माण्ड-महापुराणका कैसा लक्षण निर्दिष्ट हुआ है? मत्स्यपुराणके मतसे—

"ब्रह्मा ब्रह्माण्डमाहात्म्यमधिकृत्याब्रवीत् पुनः।
तच्च द्वादशसाहस्रं ब्रह्माण्डं द्विशताधिकम् ॥५४॥
भविष्याणाञ्च कल्पानां श्रूयते यत्र विस्तरः।
तद्‌ब्रह्माण्डपुराणञ्च ब्रह्मणा समुदाहृतम् ॥५५॥"

ब्रह्माण्डका माहात्म्य अवलम्बन करके ब्रह्माने जो पुराण कहा था, वही १२२०० श्लोक समन्वित ब्रह्माण्ड है। जिस पुराणमें ब्रह्माने भविष्य कल्पवृत्तान्त विस्तृत रूपसे विवृत किया है, वही ब्रह्माण्डपुराण है।

शिव-उपपुराणके उत्तरखण्डमें इस प्रकार लिखा है—

"ब्रह्माण्डचरितोक्तत्वाद्‌ब्रह्माण्डं परिकीर्त्तितम्।"

ब्रह्माण्डका चरित अर्थात् ब्रह्माण्डका भूगोल-विवरण इसमें वर्णित हुआ है, इस कारण इसे ब्रह्माण्डपुराण कहते हैं।

शिवमहापुराणकी वायुसंहिताके ११वें अध्यायमें लिखा है—

"ब्रह्माण्डं चातिपुण्योऽयं पुराणानामनुक्रमः।"

यह ब्रह्माण्डपुराण अति पुण्यप्रद और समस्त पुराणोंकी अनुक्रमणिका स्वरूप है। नारदपुराणमें ब्रह्माण्डपुराणकी अनुक्रमणिका इस प्रकार दी गई है—

"शृणु वत्स प्रवक्ष्यामी ब्रह्माण्डाख्यं पुरातनम्।
यच्च द्वादशसाहस्रं भाविकल्पकथायुतम् ॥
प्रक्रियाख्योऽनुषङ्गाख्य उपोद्घातस्तृतीयकः।
चतुर्थः उपसंहारः पादाश्चत्वार एव हि ॥
पूर्वपादद्वयं पूर्वो भागोऽत्र समुदाहृतः।
तृतीयो मध्यमो भागश्चतुर्थस्तूत्तरो मतः॥
(तत्र पूर्वभागे प्रक्रियापादे)
आदौ कृतसमुद्देशो नैमिषाख्यानकं ततः।
हिरण्यगर्भोत्पत्तिश्च लोककल्पनमेव च ॥
एष वै प्रथमः पादो द्वितीयं शृणु मानद ॥
( पूर्वभागे अनुषङ्गपादे )
कल्पमन्वन्तराख्यानं लोकज्ञानं ततः परम्।
मानसीसृष्टिकथनं रुद्रप्रसववर्णनम् ॥
महादेवविभूतिश्च ऋषिसर्गस्ततःपरम्।
अग्नीनां विजयश्चाथ कालसद्भाववर्णनम् ॥
प्रियव्रतान्वयोद्देशः पृथ्व्यायामविस्तरः।
वर्णनं भारतस्यास्य ततोऽन्येषां निरूपणम् ॥
जम्वादिसप्तद्वीपाख्या ततोऽधोलोकवर्णनम्।
ऊर्द्ध्वलोकानुकथनं ग्रहचारस्ततः परम् ॥
आदित्यव्यूहकथनं देवग्रहानुकीर्त्तनम् ॥
नीलकण्ठाह्वयाख्यानं महादेवस्य वैभवम् ॥
अमावस्यानुकथनं युगतत्त्वनिरूपणम्।
यज्ञप्रवर्त्तनं चाथ युगयोरन्त्ययोः कृतिः ॥
युगप्रजालक्षणञ्च ऋषिप्रवरवर्णनम्।
वेदानां व्यसनाख्यानं स्वायम्भुवनिरूपणम् ॥
शेषमन्वन्तराख्यानं पृथिवीदोहनस्ततः।
चाक्षुषेऽद्यतने सर्गो द्वितीयोऽङ्घ्रिः पुरोदले ॥
अथोपोद्घातपादे तु सप्तर्षिपरिकीर्त्तनम्।
प्राजापत्यान्वयस्तस्माद् देवादीनां समुद्भवः ॥
ततो जयाभिव्याहारौ मरुदुत्पत्तिकीर्त्तनम्।
काश्यपेयानुकथनमृषिवंशनिरूपणम् ॥
पितृकल्पानुकथनं श्राद्धकल्पस्ततः परम्।
वैवस्वतसमुत्पत्तिः सृष्टिस्तस्य ततः परम् ॥
मनुपुत्रान्वयश्चातो गान्धर्वस्य निरूपणम्।
इक्ष्वाकुवंशकथनं वंशोऽत्रेः सुमहात्मनः ॥
अमावसोरन्वयश्च रजेश्चरितमद्भुतम्।
ययातिचरितञ्चाथ यदुवंशनिरूपणम् ॥
कार्त्तवीर्यस्य चरितं जामदग्न्यं ततः परम्।
वृष्णिवंशानुकथनं सगरस्याथ सम्भवः ॥
भार्गवस्याथ चरितं तथा कार्त्तवधाश्रयम्।
समरस्याथ चरितं भार्गवस्य कथा पुनः ॥
देवासुराहवकथा कृष्णाविर्भाववर्णने।
इलस्य च स्तवः पुण्यः शुक्रेण परिकीर्त्तितः ॥
विष्णुमाहात्म्यकथनं वलिवंशनिरूपणम्।
भविष्यराजचरितं सम्प्राप्तेऽथ कलौ युगे ॥
एवमुद्घातपादोऽयं तृतीयो मध्यमे दले ॥
चतुर्थमुपसंहारं वक्ष्ये खण्डे तथोत्तरे।
वैवस्वतान्तराख्यानं विस्तरेण यथातथम् ॥
पूर्वमेव समुद्दिष्टं संक्षेपादिह कथ्यते।
भविष्याणां मनूनाञ्च चरितं हि ततः परम् ॥
कल्पप्रलयनिर्देशः ततः कालमानं ततः परम्।
लोकाश्चतुर्दश ततः कथिता मानलक्षणैः ॥

वर्णनं नरकाणाञ्च विकर्माचरणैस्ततः।
मनोमयपुराख्यानं लयप्राकृतिकस्ततः॥
शैवस्याथ पुरस्यापि वर्णनञ्च ततः परम्।
त्रिविधाद् गुणसम्बन्धाज्जन्तूनां कीर्त्तिता गतिः॥
अनिर्देश्याप्रतर्क्यस्य ब्रह्मणः परमात्मनः।
अन्वयव्यतिरेकाभ्यां वर्णनं हि ततः परम्॥
इत्येष उपसंहारः पादो वृतः स चोत्तरः।
चतुष्पादं पुराणं ते ब्रह्माण्डं समुदाहृतम्॥
अष्टादशमनौपम्यं सारात्सारतरं द्विज।
तदेव वस्यगदितमष्टादशधा पृथक्।
पाराशर्येण मुनिना सर्वेषामपि मानद॥
वस्तुद्रष्टाथ तेनैव मुनीनां भावितात्मनाम्।
मत्तः श्रुत्वा पुराणानि लोकेभ्यः प्रचकाशिरे॥
मुनयो धर्मशीलास्ते दीनानुग्रहकारिणः
यथा वेदं पुराणन्तु वशिष्ठाय पुरोदितम्॥
तेन शक्तिसुतायोक्तं जातुकर्णाय तेन च।
व्यासलब्धा ततश्चैतत् प्रभञ्जनमुखोद्गतम्॥
प्रमाणीकृत्य लोकेऽस्मिन् प्रावर्त्तयदनुत्तमम्।"

हे वत्स ! सुनो, अब ब्रह्माण्ड नामक पुराण कहता हूं। यह द्वादश सहस्र श्लोक और भाविकल्पकी कथा द्वारा परिपूर्ण है। प्रक्रिया, अनुषङ्ग, उपोद्घात और उपसंहार नामक इस पुराणके चार पाद हैं। उक्त चार पादोंके आदि दो पाद द्वारा पूर्वभाग, मध्यमभाग और चतुर्थपाद द्वारा उत्तरभाग कल्पित हुआ है।

( १म प्रक्रियापाद ) इसमें पहले कृतसमुद्देश और पीछे नैमिषाख्यान, हिरण्यगर्भोत्पत्ति और लोककथनकी वर्णना है।

(२य अनुषङ्गपाद) इसमें कल्पमन्वन्तराख्यान, लोकज्ञान, मानसी सृष्टिकथन, रुद्रप्रसववर्णन, महादेवविभूति, ऋषिसर्ग, अग्निगणका विषय, कालसद्भाववर्णन, प्रियव्रतान्वयनिर्देश, पृथिवीका दैर्घ्य और विस्तार, भारतवर्षवर्णन, जम्बादि सप्तद्वीपवर्णन, अधोलोकवर्णन, ऊर्द्ध्वलोकानुकथन, ग्रहचार, आदित्यव्यूहकथन, देवग्रहानुकीर्त्तन, नीलकण्ठाख्यान, महादेवका वैभव, अमावस्याकथन, युगतत्त्वनिरूपण, यज्ञप्रवर्त्तन, शेषयुगका कार्य, युगप्रजालक्षण, ऋषिप्रवरवर्णन, देवताओंका व्यसनाख्यान, स्वायम्भुव निरूपण, शेष मन्वन्तराख्यान और पृथिवीदोहन ये सब कीर्त्तित हुए हैं।

( मध्यम उपोद्घातपाद ) इसमें निम्नलिखित विषय वर्णित हैं—सप्तर्षिकीर्त्तन, प्रजापतिसमूह और उनसे देवादिकी उत्पत्ति, जयाभिव्याहार, मरुदुत्पत्तिकीर्त्तन, काश्यपेयानुकथन, ऋषिवंशनिरूपण, पितृकल्पानुकथन, श्राद्धकल्प, वैवस्वतोत्पत्ति, वैवस्वतसृष्टि, मनुपुत्रसमूह, गान्धर्वनिरूपण, इक्ष्वाकुवंश-कथन, अत्रिवंशकथन, रजिका चरित, ययातिचरित, यदुवंशनिरूपण, कार्त्तवीर्यचरित, जामदग्न्यचरित, वृष्णिवंशानुकथन, सगरसम्भव, भार्गवचरित, समरचरित, भार्गवकथा, देवासुरसंग्रामकथा, कृष्णाविर्भाववर्णन, सूर्यस्तव, विष्णुमाहात्म्य, वलिवंशनिरूपण और कलियुग उपस्थित होने पर भविष्यराजचरित।

( उत्तरभाग उपसंहारपाद ) इसमें पहले संक्षिप्तमें वैवस्वतान्तराख्यान, पीछे भविष्य मनुओंका चरित, कल्पप्रलयनिर्देश, कल्पमान, चौदह लोकोंका कथन, नरकोंका वर्णन, मनोमय पुराख्यान, प्राकृतिक लय, शैवपुरका वर्णन, त्रिविधगुणसम्पर्कमें प्राणियोंका गतिकीर्त्तन और अनिर्देश तथा अप्रतर्क्य परमात्मा ब्रह्माके अन्वयव्यतिरेकका वर्णन है। यह उपसंहार नामक उत्तरभाग सम्पन्न हुआ यह अष्टादश और सारसे भी सारतर पुराणके जैसा प्रसिद्ध है।

हे द्विज ! यह पुराण चार लाख श्लोकरूपमें भी पढ़ा जाता है। पराशरात्मज व्यासने उसीको अष्टादश प्रकारमें विभक्त करके प्रकाशित किया है। हे मानद ! वस्तुद्रष्टा उस व्यास मुनिने मुझसे सभी पुराण सुन कर उन्हें जनसाधारणमें प्रकाशित किया है। मैंने इस पुराणको पहले पहल वशिष्ठसे कहा था। पीछे उन्होंने शक्तिसुत और जातुकर्णको सुनाया। अनन्तर व्यासने इस लोकमें इस प्रभञ्जनमुखोच्चारित इस ब्रह्माण्डपुराणका प्रचार किया है।

उद्धृत वचनसे ब्रह्माण्डपुराणके लक्षणादि और वर्णित विवरणादिके विषय एक तरहसे जाने गये। विश्वकोष-कार्यालयसे प्रकाशित ब्रह्माण्डपुराणकी एकमात्र अनुक्रमणिका पढ़नेसे ही जनसाधारणका सन्देह दूर हो सकता है। इस अनुक्रमणिकाके मध्य ही ब्रह्माण्डपुराणके वर्णनीय विषयोंकी एक प्रकारकी सूची दी गई है। इस अनुक्रमणिकाके साथ नारदीयपुराणोक्त ब्रह्माण्ड-

पुराणाख्यानकी बिलकुल एकता देखी जाती है। अलावा इसके मत्स्यपुराणके मतके साथ भी कोई पूभेद नहीं है। मत्स्यपुराणमें लिखा है, कि ब्रह्माण्डपुराण पुरा कालमें ब्रह्मासे कथित हुआ था। हम लोगोंके आलोच्य-ब्रह्माण्डपुराणके १म अध्यायमें साफ साफ लिखा है—

"पुराणं सम्पूवक्ष्यामि ब्रह्मोक्तं वेदसम्मितम्।"

मत्स्यके मतसे—जिसमें भविष्यकल्प-वृत्तान्त वर्णित हुआ है, वही ब्रह्माण्डपुराण है। हम लोगोंके आलोच्य इस ब्रह्माण्ड-पुराणके सोलहवें सत्तरहवें और अठारहवें अध्यायमें भविष्यकल्प-वृत्तान्त विस्तारित रूपमें वर्णित हुआ है, ऐसा विस्तृत-कल्प-विवरण और किसी पुराणमें नहीं है। शिवउप-पुराणके मतमें ब्रह्माण्डका चरित वर्णित होनेके कारण इस पुराणका नाम ब्रह्माण्ड पड़ा है। यथार्थमें इस ब्रह्माण्डपुराणके ३३से ५८ अध्यायमें ब्रह्माण्डके नाना स्थानोंमें भूगोलविवरण जैसा दिया गया है, वैसा और किसी पुराणमें नहीं है। अतः इस ब्रह्माण्डपुराणके अस्तित्व, मौलिकत्व और महापुराणत्व-सम्बन्धमें और कोई गोलमाल वा सन्देह रहने नहीं पाता। पर हां, बात यह है, कि अध्यापक विलसन, राजा राजेन्द्रलाल प्रभृति विचक्षण पण्डितगण ब्रह्माण्डपुराणके अस्तित्वसम्बन्धमें जो सन्देह करते हैं, सो क्यों? किसी किसी ब्रह्माण्ड-पुराणके ग्रन्थमें प्रति अध्यायकी पुष्पिकामें "वायुप्रोक्ते-संहितायां" ऐसा लिखा है। केवल ऐसी पुष्पिकाके ऊपर निर्भर करके कोई कोई महात्मा ब्रह्माण्डपुराणको वायु-पुराण बतला कर और अन्तमें ब्रह्माण्डपुराणको भूल कर इस मूल महापुराणके अस्तित्व पर सन्देह कर गये हैं। यथार्थमें उनका यह मतिभ्रम कहना चाहिये। नारदीयपुराणमें साफ साफ लिखा है—

"व्यासोलब्ध्वा तश्चैतत् प्रभञ्जनमुखोद्गतम्।
प्रमाणीकृत्यलोकेऽस्मिन् प्रावर्त्तयदनुत्तमम्॥"

इस वचन द्वारा ब्रह्माण्डपुराण जब वायुप्रोक्त होता है, तब हस्तलिखित ग्रन्थमें जो "वायुप्रोक्ते संहितायां" ऐसी पुष्पिका गृहीत हुई है, वह भ्रमपूर्ण नहीं है। वरन् जो 'वायुप्रोक्त' नाम पढ़ कर ही उसे वायुपुराण कह कर मानते हैं, उनकी भारी भूल है; ऐसा कहना होगा। राजा राजेन्द्रलाल मित्रने एशियाटिक सोसाइटीसे एक वायु-पुराण प्रकाशित किया है, उसमें भी इसी प्रकार महाभ्रम लक्षित होता है।

राजा अपने प्रकाशित वायुपुराणके मुखबन्धमें लिख गये हैं, कि उन्होंने छः हस्तलिखित ग्रन्थ मिला कर वायुपुराण प्रकाशित किया है। इन छः ग्रन्थोंमें भारत-गवर्मेण्ट द्वारा संगृहीत ६७१ ग्रन्थ ही उनका आदर्श है। अपर ग्रन्थ प्रायः असम्पूर्ण और भ्रमपूर्ण होनेके कारण पाठ मिलानेके लिये बीच बीचमें आलोचित हुआ है। अब हम उनका वही आदर्श ग्रन्थ ले कर दो एक बात कहेंगे। उस ग्रन्थमें जो विवरण लिखा है उसका पाठ करनेसे यह सहजमें प्रतीत होता है, कि वह वायुपुराण नहीं है, हम लोगोंका आलोच्य ब्रह्माण्डपुराण है।

नारदीयपुराणके वचन द्वारा जाना गया है, कि ब्रह्माण्डपुराण चार पादोंमें विभक्त है। प्रक्रियापाद, अनु-षङ्गपाद, उपोद्घातपाद और उपसंहारपाद। इसमें बारह हजार श्लोक हैं। अतएव राजेन्द्रलालके आदर्श ग्रन्थ वर्णित—

"एवं द्वादशसाहस्रं पुराणं कवयो विदुः।
चतुष्पादं पुराणन्तु ब्रह्मणा विहितं पुरा॥"

इत्यादि श्लोकमें ब्रह्माण्डपुराणका ही परिचय मिलता है। एतद्भिन्न एशियाटिक सोसाइटीसे प्रका-शित वायुपुराणके पूर्वभागमें चतुर्थ अध्यायोक्त—

"सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च।
वंशानुचरितञ्चेति पुराणं पञ्चलक्षणम्॥ १०
कल्पेभ्योऽपि हि यः कल्पः शुचिभ्यो नियतः शुचिः।
पुराणं सम्प्रवक्ष्यामि मारुतं वेदसम्मितम्॥ ११
प्रक्रिया प्रथमः पादः कथ्यवस्तुपरिग्रहः।
उपोद्घातोऽनुषङ्गश्च उपसंहार एव च।
धर्म्यं यशस्यमायुष्यं सर्वपापप्रणाशनम्॥"

इन सब श्लोकों द्वारा चतुष्पाद समन्वित ब्रह्माण्ड-पुराणका ही आभास मिलता है। उक्त वचनके मध्य "मारुतं वेदसम्मितं" ऐसा पाठ रहनेके कारण उसे वायु-पुराण कह कर सचमुच जनसाधारणकी धारणा हो सकती है। किंतु उसे असङ्गत पाठ समझ कर छोड़ देना ही उचित है। कारण, हम लोगोंके संगृहीत चार ब्रह्माण्ड-

पुराणोंके प्राचीन ग्रन्थमें "ब्रह्माण्डं वेदसम्मितम्" ऐसा ब्रह्माण्डपुराण-परिचायक प्रकृत पाठ देखा जाता है। विशेषतः राजेन्द्रलालके आदर्श ग्रन्थकी समाप्ति पुष्पिका-में—"इति महापुराणे वायुप्रोक्ते द्वादशसाहस्र्यां संहितायां ब्रह्मांडाख्यं समाप्तम्॥" इस प्रकार ब्रह्माण्डपुराणका समाप्तिज्ञापक पाठ देखनेमें आता है। यह आदर्श ग्रन्थ १६८८ सम्वत्में अर्थात् प्रायः तीन सौ वर्ष पहले नागराक्षरमें लिखा गया है। इसके शेष पृष्ठमें पुराणकी श्लोक-संख्या भी निरूपित हुई है। यथा—

| | | |
|---|---|---|
| प्रक्रियापादमें श्लोकसंख्या | ... ... | ४८०० |
| अनुषङ्गपादमें " | ... ... | ३६०० |
| उपोद्घातपादमें " | ... ... | २४०० |
| उपसंहारपादमें " | ... ... | १२०० |
| | कुल— | १२००० श्लोक |

प्रायः अधिकांश पुराणके मतसे ब्रह्माण्डपुराणकी श्लोकसंख्या १२००० है। अतएव राजा राजेन्द्रलाल जो बारह हजार श्लोकात्मक ब्रह्माण्डपुराणको वायुपुराण बतला गये हैं, सो उनकी भूल है।

पहले ही लिखा जा चुका है, कि श्वेतकल्पप्रसङ्गमें वायुने इस पुराणका वर्णन किया था, किन्तु सोसाइटी-के मुद्रित वायुपुराणके आरम्भमें श्वेतकल्पका प्रसङ्ग बिलकुल नहीं है।

इसके पहले ही उपक्रममें कहा जा चुका है, कि जो ब्रह्माण्डपुराण ५वीं शताब्दीमें यवद्वीप लाया गया था, आज भी वही ब्रह्माण्डपुराण बालिद्वीपमें कविभाषामें अनुवादित पाया जाता है। प्रचलित ब्रह्माण्डपुराणके साथ भविष्यराजवंशवर्णनाप्रसङ्ग छोड़ कर और सभी अंशोंमें बालिद्वीपीय ब्रह्माण्डका सादृश्य है। यह पुराण प्रकृति पञ्चलक्षणान्वित है। इसमें भविष्याख्यान छोड़ कर उस आदि ब्रह्माण्डपुराणका प्राचीनरूप देखा जाता है। अष्टादशपुराणमें इसकी गिनती होने पर भी इसे प्रचलित सभी पुराणोंकी अपेक्षा प्राचीनतम मान सकते हैं।

स्कन्दपुराणकी तरह बहुसंख्यक माहात्म्य इस ब्रह्माण्डपुराणके अन्तर्गत प्रचलित देखे जाते हैं, यथा—

अग्नीश्वर, अञ्जनाद्रि, अनन्तशयन, अर्जुनपुर, अष्टनेत्र-स्थान, आदिपुर, आनन्दनिलय, ऋषिपञ्चमी, कठोरगिरि, कालहस्ती, कामाक्षीविलास, कार्त्तिक, कावेरी, कुम्भकोण, क्षीरसागर, गोदावरी, गोपुरी, गोमुक्ति, चम्पकारण्य, ज्ञानमण्डप, तञ्जापुरी, तारकब्रह्ममन्त्र, तुङ्गभद्रा, तुलसी, दक्षिणामूर्त्ति, देवदारुवन, नन्दिगिरि, नाचिकेत, नरसिंह, पश्चिमरङ्ग, पापविनाश, पारिजाताचल, पिनाकिनी, पुन्नागवन, पुराणदान, पुराणश्रवण, पुरुषोत्तम, प्रतिष्ठान, बदरिकाश्रम, बुद्धिपुर, ब्रह्मपुरी, मन्दारवन, मयूरस्थल, मल्लापुर, मल्लारि, मायापुरी, रामायण, लक्षपूजा, लक्ष्मीपुर, वल्कक्षेत्र, विरजाक्षेत्र, वेङ्कटगिरि, वेङ्कटेश, वेदगर्भापुरी, वेदारण्य, शिवकाञ्ची, शिवगङ्गा, श्रीगोष्ठी, श्रीनिवास, श्रीमुष्ण, श्रीरङ्ग, सुगन्धवन, सुन्दरपुर, सुन्दरारण्य, हस्तिगिरि, हेरम्बकानन इत्यादि माहात्म्य, गणेशकवच, तुलसीकवच, वेङ्कटेशकवच, हनुमत्कवच इत्यादि कवच, दत्तात्रेय-स्तोत्र, नदीस्तोत्र, पश्चिमरङ्गनाथस्तोत्र, बन्दि-स्तोत्र, ब्रह्मपरागस्तोत्र, युगलकिशोरस्तोत्र, ललिता-सहस्रनामस्तोत्र, वेङ्कटेशसहस्रनाम, सरस्वतीस्तोत्र, सिद्ध-लक्ष्मीस्तोत्र, सीतास्तोत्र, पतद्भिन्न उत्तरखण्ड, क्षेत्रखण्ड, तुङ्गभद्राखण्ड, पद्मक्षेत्र, देवाङ्गचरित, ललितोपाख्यान, वारिजाक्षचरित, विष्णुपञ्जर और अध्यात्मरामायण।

इनमेंसे अधिकांश आधुनिक कालका रचा हुआ है। इन्हें ब्रह्माण्डपुराणके अन्तर्गत न मान कर ब्रह्माण्ड उपपुराणके अन्तर्गत माननेसे सब गोल माल मिट जाता है।

१८ पुराणकी तरह अन्यान्य मुनि-रचित १८ उप-पुराण भी प्रचलित हैं। (उपपुराण देखो।) बहुतोंका विश्वास है, कि वे सब उपपुराण उतने प्राचीन ग्रन्थ नहीं है। परन्तु उपपुराणसमूहमें अनेक प्रक्षिप्त वचन रहने पर भी मूल उपपुराण अतिप्राचीनकालमें संगृहीत हुआ था, इसमें सन्देह नहीं। ११वीं शताब्दीके शेषभागमें षड्गुरुशिष्यने अपनी वेदार्थदीपिकामें नृसिंह उपपुराणसे श्लोक उद्धृत किये हैं और उसके पहले सुप्रसिद्ध मुसल-मान पण्डित अलबेरुणी नन्दा, आदित्य, सोम, साम्ब और नरसिंह इत्यादि उपपुराणोंका उल्लेख कर गये हैं। पूर्वोक्त १८ महापुराणके अतिरिक्त उपपुराण और अति-पुराण ले कर हम लोग और भी अनेक पुराणनामधेय ग्रन्थोंका सन्धान पाते हैं, यथा—

१ सनत्कुमार, २ नरसिंह, ३ वृहन्नारदीय, ४ शिव वा शिवधर्म, ५ दुर्वासस्, ६ कापिल, ७ मानव, ८ औशनस्, ९ वारुण, १० कालिका, ११ साम्ब, १२ नन्दिकेश्वर वा नन्दा, १३ सौर, १४ पराशर, १५ आदित्य, १६ ब्रह्माण्ड, १७ माहेश्वर, १८ भागवत. १९ वाशिष्ठ, २० कौर्म, २१ भार्गव, २२ आदि, २३ मुद्गल, २४ कल्कि, २५ देवीपुराण, २६ महाभागवत, २७ वृहद्धर्म, २८ परानन्द, २९ पशुपति-पुराण।

अष्टादश प्राचीन महापुराणोंसे भारतीय हिन्दूसमाजकी रीति, नीति, आचार, व्यवहार, धर्ममत और विश्वास तथा अनेक पुरा कहानियां जानी जा सकती हैं। पुराणको हम लोग प्राचीन मौलिक ग्रन्थके जैसा स्वीकार कर सकते हैं वा नहीं, पुराण श्रुतिमूलक है वा अवैदिक, पुराणका प्रकृत उद्देश्य क्या है? इस सम्बन्धमें सुप्रसिद्ध कुमारिलभट्ट सविशेष आलोचना कर गये हैं।

(कुमारिल भट्ट देखो)

## जैन-पुराण।

हिन्दूके जैसा जैन और बौद्धके भी पुराण हैं। ये सब पुराण हिन्दूपुराणके ही आदर्श पर रचे गये हैं। हिन्दूपुराणमें जिसप्रकार हिन्दू देवदेवियोंकी आख्यायिका और माहात्म्य तथा पालनीय धर्म और अनुष्ठानादिका प्रसङ्ग है, जैन पुराणोंमें उसी प्रकार तीर्थङ्करादि महापुरुषोंकी आख्यायिका, जैनोंके धर्म और व्यवस्थादिका उल्लेख है। रामचन्द्र, श्रीकृष्ण प्रभृतिका लीलाख्यान जैन लोग किस भावमें देखते हैं तथा उन्होंने किस प्रकार भावमें वे सब अवतारलीला ग्रहण की है, जैनपुराणोंमें उसका यथेष्ट परिचय मिलता है।

जैनोंके २४ तीर्थङ्कर हैं। इन चौवीसोंके आख्यायिका प्रसङ्गमें दिगम्बर जैनोंके मध्य २४ महापुराण रचे गये हैं। जिनसेनाचार्य-रचित आदिपुराणमें लिखा है—

"त्रिषष्ट्यवयवः सोऽयं पुराणस्कन्ध इष्यते।
अवान्तराधिकाराणामपर्यन्तोऽत्र विस्तरः ॥१२६॥
तीर्थकर्त्तृपुराणेषु शेषानामपि संग्रहात्।
चतुर्विंशतिरेवात्र पुराणानीति केचन ॥ १२७॥
पुराणं वृषभस्याद्यं द्वितीयमजितेशिनः।
तृतीयं सम्भवस्येष्टं चतुर्थमभिनन्दिनः॥ १२८॥
पञ्चमं सुमतेः प्रोक्तं षष्ठं पद्मप्रभस्य च।
सप्तमं स्यात् सुपार्श्वस्य चन्द्राभासोऽष्टमं स्मृतम् ॥
नवमं पुष्पदन्तस्य दशमं शीतलेशिनः।
श्रेयसं च परं तस्माद्द्वादशं वासुपूज्यगम् ॥१३०॥
त्रयोदशञ्च विमले ततोऽनन्तजितः परम्।
जिने पञ्चदशं धर्मे शान्तेः षोड़शमीशितुः ॥१३१॥
कुन्थो सप्तदशं ज्ञेयमरस्याष्टादशं मतम्।
मल्लरेकोनविंशं स्याद्विंशञ्च मुनिसुव्रते ॥१३२॥
एकविंशं नमेर्भर्त्तुर्नेमेर्द्वाविंश महतः।
पार्श्वेशस्य त्रयोविंशं चतुर्विंशञ्च सन्मतेः ॥१३३॥
पुराणान्येवमेतानि चतुर्विंशतिरर्हताम्।
महापुराणमेतेषां समूहः परिभाष्यते ॥ १३४ ॥

(आदिपुराण २ पर्व)

तीर्थङ्करोंके नामानुयायी पुराणके मध्य शेष शलाका पुरुषोंका भी वर्णन आ जाता है, इसलिये कोई कोई चौवीस पुराण मानते हैं। ऋषभदेवके चरितज्ञापक पुराण ही आदिपुराण हैं, २य अजितनाथका पुराण, ३य सम्भवनाथका पुराण, ४र्थ अभिनन्दका पुराण, ५म सुमतिनाथका पुराण, ६ष्ठ पद्मप्रभका पुराण, ७म सुपार्श्वका पुराण, ८म चन्द्रप्रभका पुराण, ९म पुष्पदन्तका पुराण, १०म शीतलनाथका पुराण, ११श श्रेयांसका पुराण, १२श वासुपूज्यका पुराण, १३श विमलनाथका पुराण, १४श अनन्तजित्‌का पुराण, १५-श धर्मनाथका पुराण, १६-श शान्तिनाथका पुराण, १७-श कुन्थुनाथका पुराण, १८-श अरनाथका पुराण, १९-श मल्लिनाथका पुराण, २०-श मुनिसुव्रतका पुराण, २१-श नमिनाथका पुराण, २२-श पार्श्वनाथका पुराण और २३-श सन्मति (महावीर भगवान्)का पुराण। २४ जैनअर्हतोंके ये २४ पुराण हैं। यही पुराण जैनमहापुराण कहलाते हैं।

### जैनपुराण लक्षण।

हिन्दू लोग जिस प्रकार पुराणके पञ्चलक्षण स्वीकार करते हैं जैन लोग उसी प्रकार स्वीकार नहीं करते। आदिपुराणमें लिखा है—

"तीर्थेशमापि चक्रेशां हलिनामर्द्धचक्रिणाम्।
त्रिषष्टिलक्षणं वक्ष्ये पुराणं तद्विदामपि ॥
पुरातनं पुराणं स्यात्तन्महन्महदाश्रयात्।
महद्भिरुपदिष्टत्वान्महाश्रेयोऽनुशासनात् ॥
कविं पुराणमाश्रित्य प्रसृतत्वात् पुराणता।
महत्वं स्वमहिम्नैव तस्येत्यान्यैर्निरुच्यते ॥

महापुरुषसम्बन्धिमहाभ्युदयशासनम् ।
महापुराणमाम्नातमत एतन्महर्षिभिः ॥"
(१।२०-२३)

२४ तीर्थङ्कर, १२ चक्रवर्त्ती, ९ बलदेव, ९ नारायण (अर्द्ध चक्रवर्त्ती) और ९ प्रतिनारायण इस प्रकार तिरेसठ शलाका पुरुषोंके चरित्रसे युक्त पुराणकोंमें जिनसेनाचार्य कहता हूं। पुरातनको ही पुराण कहते हैं। यह पुराण फिर महदाश्रय, महत्का उपदेश और महामङ्गलके अनुशासन वशतः महापुराण नामसे प्रसिद्ध है। कोई कोई कहते हैं, कि पुराण कविका आश्रय करके जो विस्तृत हुआ है, वही पुराण और जो स्वीय महिमा तथा महापुरुष-सम्बन्धि महदभ्युका अनुशासनयुक्त है, वह महर्षिगणकर्तृक महापुराण कहलाता है।

अरुणमणिरचित अजितनाथ-पुराणमें भी लिखा है—

"पुरातनैनरैरुक्ता त्रिषष्टिपुरुषाश्रिताः।" (१।८२)

प्रत्येक जैनपुराणमें प्रधानतः ६ अधिकार देखे जाते हैं—१ लोकसंस्थान, २ राजवंशोत्पत्ति, ३ जिनेन्द्रका पञ्चकल्याण, ४ गमनागमन, ५ दिग्विजय और साम्राज्य, ६तत्परिनिर्वाण।

रविषेणके मतसे सात अधिकार लेकर पद्मपुराण है, १ स्थिति, २ वंशसमुत्पत्ति, ३ प्रस्थान, ४ संयुग, ५ लवणांकुशोत्पत्ति, ६ भवोक्ति अर्थात् जिनकृत तत्त्वोपदेश और ७ परिनिर्वृति। अनेक मनोहर अवान्तर कथाओंके साथ पुराणके ये ही सात अधिकार कीर्त्तित हुए हैं।

हिन्दुओंने जिस प्रकार ब्रह्मा वा नारायणसे आदि पुराणकी उत्पत्ति मानी है, जैन लोगभी उसी प्रकार अपने तीर्थङ्करसे इस पुराणकी उत्पत्ति मानते हैं।

रविषेण-विरचित पद्मपुराणमें लिखा है—पहले महावीरने अपने प्रिय गणधर इन्द्रभूतिसे यह पुराण कहा था। पीछे इन्द्रभूतिसे सुधर्मने, सुधर्मसे जम्बूस्वामीने, जम्बूस्वामीसे प्रभवने, प्रभवसे शिष्यक्रमानुसार कीर्त्तिने और कीर्त्तिसे अनुत्तरवाग्मीने यह पुराण प्राप्त किया।

अनुत्तरवाग्मीके निकट रविषेणने जो ग्रंथ पाया था, उसीकी सहायतासे उन्होंने पद्मपुराणकी रचना की, फिर इस पद्मपुराणके शेषमें रचनाकाल इस प्रकार पाया जाता है—

"द्विशताभ्यधिकेन समासहस्रे समतीतेर्द्धचतुर्थवर्षयुक्ते।
जिनभास्करवर्द्धमानसिद्धे चरितं पद्ममुनेरिदं निवन्धं॥"

जिनसूर्य वर्द्धमानके निर्वाणकालसे एक हजार दो सौ चार वर्ष बीत जाने पर (अर्थात् वीरगत १२०४ सं० ६७८ ई०में) पद्ममुनीका यह चरित निवद्ध हुआ।

जिनसेनके आदिपुराणमें भी लिखा है—

'जगद्गुरुने पहले पहल उत्सर्पिणीकालका पुरुषाश्रयी अतिगभीर पुराण प्रकाशित किया था, पीछे उन्होंने अवसर्पिणीकालका आश्रय लेकर पुराणकथा प्रस्तुत करके सबसे पहले उसकी पीठिका प्रस्तुत की। पुराकल्पमें गोव्यति जो इतिवृत्त कह गये हैं, वृषसेन नामक गणधरने अर्थके साथ उनका अध्ययन किया। पीछे उस कृती गणधरश्रेष्ठने अर्थ समेत स्वयम्भुका वाक्य अवधारण करके जगत्की भलाईके लिये उसे पुराणके रूपमें ग्रथित किया। धीरे धीरे अवशिष्ट तीर्थङ्कर और ऋद्धिसम्पन्न गणधरगण भी सर्वज्ञ वाक्यानुसार वही पुराण प्रकाशित करने लगे। अनन्तर युगान्त काल उपस्थित होने पर एक समय अखिलार्थदर्शी सिद्धार्थनन्दन भगवान् महावीर विपुलाचल पर पधारे। इस अवसरमें मगधराज श्रेणिक वहां जा पहुंचे और विनय प्रभावसे उन अन्तिम तीर्थनायकसे पुराणका अर्थ पूछा। गणाधिपति गौतमने श्रेणिकके प्रति महावीरकी अनुग्रह जान कर सभी पुराण कह दिये। महर्षि गौतमके बाद परवर्ती गणधर सुधर्माने जम्बूस्वामीको श्रवण किया, पीछे गुरुपरम्पराक्रमसे आगत पुराण अभी हम लोग यथाशक्ति प्रकाशित करते हैं, शेष तीर्थङ्करने इसका मूल तन्त्र प्रणयन किया, पीछे सान्निध्यक्रमाश्रयसे गौतमने श्रेणिकके प्रश्नानुसार इसे कहा था, इत्यादि अनुसन्धान करके यह प्रबन्ध निवद्ध हुआ है।'

इस प्रकार अपरापर जैन-पौराणिकोंने पुराणोंकी प्राचीनता संस्थापनके लिये महावीरको ही पुराणप्रकाशक मान लिया है। प्राचीनत्व-स्थापनकी चेष्टाको हिन्दूपुराणका अनुकरणफल समझना चाहिये। पर हां, इतना तो अवश्य कह सकते हैं, कि हिन्दूसमाजके जैसा जैनसमाजमें भी अति प्राचीन कालसे पुराणाख्यान प्रचलित था। रविषेण, जिनसेन, गुणभद्र, अरुणमणि प्रभृति जैनपौराणिकोंकी उक्तिसे इसका प्रमाण मिलता है।

धृतकर्मा आदिका नामकथन, धृतपुत्र धृतराजकी अम्बा, अम्बालिका और अम्बिकाके प्रति आसक्ति, उससे धृतराष्ट्र, पाण्डु और विदुरका जन्म, सुयोधन, युधिष्ठिर और अश्वत्थामादिका जन्मादि कथन, निर्वासित-गृहदाहमुक्त पाण्डवगणका वेशपरिवर्त्तनपूर्वक कौशिकपुरी, श्लेष्मातक और वसुन्धरापुरादि-गमन, युधिष्ठिरका वसन्तसुन्दरीसमागम, पीछे उनका तथा उनके भ्रातृगणका त्रिशृङ्गपुर-गमन-पूर्वक प्रभा, सुप्रभा और पद्मादि राजकुमारियोंका पाणिग्रहण, हिड़िम्बादिका संवाद, पार्थगणका द्रुपदराज्यमें गमनपूर्वक द्रौपदीलाभ, द्यूतमें पराजित पाण्डवोंका वनवास, उन लोगोंका रामगिरि-गमन और वहां रामलक्ष्मण-प्रतिष्ठित जैनालयादि दर्शन, पीछे विराटनगरमें वास और उनका वेशपरिवर्त्तनादि वृत्तान्त, द्रौपदीलुब्ध कीचकका भीमसे परित्राण, अनन्तर कीचकका तपश्चर्य्या निर्वाणलाभ, द्रौपदी और कीचकका पूर्वजन्मवृत्तान्त। ४७-५२ प्रद्युम्नचरितकीर्त्तन, उनका विविध अलङ्कार कुसुमराग और कुसुमशयनादि लाभ, सम्वरनिग्रह, तद्गृहस्थिता दुर्य्योधनकन्या कनकलताका वृत्तान्त, प्रद्युम्नका कनकलता-लाभपूर्वक नारदोपदेशसे द्वारका आगमनकालमें रामकृष्णके साथ युद्ध, नारदके मुखसे प्रद्युम्नका परिचय और उनका द्वारकापुरीप्रवेश महोत्सवादि वर्णन, साम्बका जन्मकथन, अक्रूरादि श्रीकृष्णपुत्रके नामादि, प्राधान्यानुसार यदुकुलकुमारोंमेंसे प्रत्येकका नाम और उनका सार्द्धत्रिकोटि संख्याकथन, यशोदागर्भजाता कंसनिपीड़िता दुर्गाका पूर्वजन्मादि विवरण, जिन-सेवासे दुर्गाकी निर्वाणप्राप्ति, कृष्णके साथ युद्ध करनेके लिये ससैन्य जरासन्धका द्वारकागमन, यादव और मागधपक्षीय प्रत्येक वीरका नाम और महासमर-वर्णन, कृष्णकर्त्तृक जरासन्ध वधवर्णन, जरासन्धके नाशके लिये द्रोण, दुर्योधन, दुःशासनादिका निवेदन और विदुरके समीप जिनदीक्षाग्रहण, कर्णका सुदर्शनोद्यानमें कर्णकुण्डल परित्यागपूर्वक दमवयाके निकट जिनदीक्षाग्रहण और उस स्थानका कर्णसुवर्ण नाम पड़नेका कारण कथन। ५३-५४ जरासन्ध और यादवोंका आनन्दस्थान तथा आनन्दपुर नामक जिन मन्दिर स्थापन वर्णन, श्रीकृष्णकी दक्षिण देशादि विजय, तत्कर्त्तृक यदुवंशीय सहदेवको राजगृह, उग्रसेनसुतको मथुरा, पाण्डवोंको हस्तिनापुर और रुक्मनामको कोशलपुर प्रदान, नारदके उपदेशसे धातकीखण्ड भारतान्तर्गत अमरकङ्कुपुरराज पद्मनाभकर्त्तृक द्रौपदीहरण, यह वृत्तान्त सुन कर पाण्डवोंका रामकृष्णादि यदुवलके साथ दिव्यरथकी सहायतासे लवणसमुद्र पार हो अमरकङ्कुपुरमें गमन और द्रौपदीको उद्धार, पुनः सागर पार कर समुद्रके किनारे मलयाचलकी शोभासे हृतचित्त हो वहां मथुरा नामक पुरी निर्माणपूर्वक अवस्थानादि वर्णन। ५५-५६ वाणदुहिता उषाके साथ प्रद्युम्नतनय अनिरुद्धका विवाहादि वर्णन, श्रीकृष्णका रुक्मिण्यादिके साथ रैवतक विहार, नेमिजिनकी वैराग्योत्पत्ति, इन्द्रादि देवगणकर्त्तृक नेमिका अभिषेक, रामकृष्णका निषेधमें भी नेमिनाथकी तपस्याके लिये गिरिराजमें गमन, जिनके ध्यानानुष्ठान प्रसङ्गमें ध्यानस्वरूप कथन, आर्त्त और रौद्रभेदसे द्विविध ध्यान कथन, तथा वाह्य और आन्तर भेदसे द्विविध ध्यान, पीछे चतुर्विध आन्तरध्यानलक्षण, अनुपादेयदुःखका साधन, हिंसा, संरक्षा, स्तेय और मृषानन्द भेदसे चातुर्विध रौद्रध्यान, तथा भावशुद्धि साधन द्वारा योगाभ्यास रूपधर्मध्यान, वह फिर वाह्य और आध्यात्मिक भेदसे द्विविध, फिर अपाय-विचयादि भेदसे दशविध, किस प्रकार संसारहेतु प्रवृत्तिका परित्याग किया जाता है, उसकी चिन्ता ही १म अपाय-विचय, पुण्यप्रवृत्तिसमूहके आत्मसात्करणार्थ सङ्कल्प उद्भवका नाम 'उपाय विचय' जीवगणके अनादि निधनत्वका उपयोग स्वलक्षणादिचिन्तन हो 'जीवविचय' स्याद्वादप्रक्रियाका अवलम्बन करके तर्कानुसारी पुरुषका सन्मार्गाश्रय ही 'हेतुविचय' इसी प्रकार अजीवविचय, विपाकविचय, विरागविचय, भावविचय, संस्थानविचय और आध्यात्मिक विचयादिका स्वरूपकथन, शुक्ल और परमशुक्लभेदसे द्विविध शुक्लध्यान, परमशुक्लध्यान-प्रभावसे योगीका ज्ञान, दर्शन, सम्यक्त्व, वीर्य और चारित्र पूर्वक स्वकर्म क्षय द्वारा अनन्तसंखावह मोक्षप्राप्ति कथन, नेमिनाथकी ५६ अहोरात्र तपस्या करके शुक्लध्यानादि द्वारा घातिकर्म दहन कर जैनकैवल्यप्राप्ति कथन। ५७ जिनोंके समवस्थान भूमिनिरूपणप्रसङ्गमें सामान्यभूमि, उद्यान, सरोवर और

गृहादिकथन, वरदत्त नामक गणधरके प्रति जिनदेवका उपदेश, एकात्मस्वरूपकथनसे एकरूपा वाणी, द्विविधकथनसे द्विरूपा, इसी प्रकार नवरूपा वाणीकी वर्णना, जगत्का भावाभाव, निर्विकल्प, अहेतु और अनादिका क्षित्यादि कार्य परम्परासे कर्तृत्व द्वारा सहेतुत्वसिद्धि कथन, अनादित्व, अपरिणामित्व, आत्मपरलोकत्व, धर्माधर्मका अस्तित्व, आत्माका कर्तृत्व भोक्तृत्वादि कथन, आत्माका अस्तिनास्ति षड् प्रकार, अविद्याके प्रभावसे आत्माका संसारबन्ध और विद्याके प्रभावसे आत्माकी विमुक्ति, सम्यक्दर्शन, ज्ञान और चारित्र इस त्रिविध विद्योत्पत्ति द्वारा मोक्षहेतुत्वनिरूपण, जीव अजीव आश्रव बन्ध सम्वर निर्जर और मोक्षरूप सप्ततत्त्व, ज्ञानेच्छा-द्वेष-सुख-दुःखादि आत्मलिङ्गत्वकथन, 'पृथिव्यादि भूतगणके संस्थान विशेषसे हो इस जीव तथा पिष्टकिण्वादिसे मदशक्तिवत् चैतन्यकी उत्पत्ति हुई हैं, शरीरके चैतन्य व्यभिचारित्व से नहीं, इस प्रकार चार्वाकमतखण्डन, 'आत्मा केवल संवित्मात्र नहीं है, क्षणेकात्मामें संवित्से प्रत्यभिज्ञान-व्यवहार विलुप्त होता है। इत्यादि रूपसे क्षणिकविज्ञानवादखण्डन, यही आत्मा अणुमात्र भी नहीं है अथवा अंगुष्ठमात्र भी नहीं है, सभी स्थानों पर जिस प्रकार चक्षुकी दृष्टि नहीं जाती, उसी प्रकार आत्मा भी सर्वोका विभु नहीं हो सकती, देहमात्र-परिमाण ही यह आत्मा है, बोधात्मक जीव, अबोधात्मक अजीव, अजीवका आकाश, धर्म, अधर्म, पुद्गल और काल यह पञ्चविध अस्तिकाय-कथन, संसारी और मुक्तभेदसे द्विविध जीव, समनस्क और अमनस्क भेदसे द्विविध संसारी, शिक्षाक्रियालापग्रहणरूपसंज्ञा जिसमें हैं, वही समनस्क है, जिसमें इसका अभाव है, वही अमनस्क है, यह जीव नयादि उपाय द्वारा प्रतिपत्तियोग्य है; अनेकात्मद्रव्यमें नियत एकात्मसंग्रहका नाम नहीं है, द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक-भेदसे द्विविध नयकथन, वह फिर नैगम, संग्रह, व्यवहार, ऋजुसूत्र, शब्द और समभिरूढ़ भेदसे षड्विध, अणु और स्कन्द भेदसे द्विविध पुद्गल, काय, वाक् और मनका कर्मयोगरूप आस्रव, वह फिर सकषाय और अकषायभेदसे द्विविध, कुगति प्राप्तिहेतु कषायसंज्ञा, पुनः शुभ और अशुभभेदसे द्विविध आस्रवकथन, साम्परायिकी, कायिकी, आध्यात्मिकी, प्रत्यायिकी और नैसर्गिकी भेदसे पञ्चविध क्रियानुप्रवेश, इनमेंसे प्रत्येक पञ्चभेदसे पञ्चविंशति प्रकारका क्रियालक्षण, इस प्रकार सामान्यभावमें कर्मास्रवका भेदप्रदर्शनपूर्वक प्रत्येकका विशेष कार्यनिरूपण, अनन्तर पूर्वोक्त अहिंसा, सुनृत, अस्तेय, ब्रह्मचर्य्य और अपरिग्रह-रूप महाणुव्रतकथन, संसारकारणसे आत्मगोपनका नाम गुप्ति, कायिक, वाचिक और मानसिक भेदसे त्रिविध गुप्ति, सागार और अनागार भेदसे द्विविध व्रतीकथन, गृहस्थका कर्त्तव्यतानियम, सम्यग्ज्ञान, सम्यग्दर्शन और सम्यग्-चारित्ररूप रत्नत्रयप्राप्ति उपाय-कथन, ज्ञानावरण, दर्शनावरण, वेदनीय, मोहनीय, आयु, नाम, गोत्र और अन्तराय भेदसे अष्टविध कषायनिमित्तक प्रकृतिनिरूपण, इसके अवान्तरभेदादि, गतिभेद और मिथ्यादर्शनादि भेदकथन, त्रस स्थावर नामभेदसे द्विविध अमनस्क जीव, चतुर्विध द्वीन्द्रियादि कथन, सातप, उद्योत, उच्छ्वास, शरीरसुभग, दुर्भग, सुस्वर, दुःस्वरादि भेदसे शुभाशुभ सूक्ष्मादिलक्षण, विपाकजा और अविपाकजा द्विविधा निर्जराकथन, निरोधरूप और भावद्रव्यभेदसे सम्वरकथन, प्राणिपीड़ापरिहार द्वारा सम्यगयनरूप समिति, ईर्य्या, भाषा, एषणा, आदान और उत्सर्गभेदसे पञ्चधा समिति, समिति और गुप्तिका सम्वरकारणता-कथन, कर्मबन्धनके अभावमें दुःखनिवृत्तिरूप अपवर्गकथन, मोक्षकारणजीवादि सप्ततत्त्व सुन कर यादवगण और उनकी कामिनियोंका अणुव्रत ग्रहणपूर्वक निजगृह गमनविवरण। ५९-६६ नेमिनाथका विहार निर्माण पुरःसर सुराष्ट्र, मत्स्य, लाट, कुरुजाङ्गल, पाञ्चाल, मागध, अङ्ग और बङ्गादिदेशमें भ्रमण और जैन-धर्मप्रचारकथन, कृष्णके ज्येष्ठ भ्रातृगणका नेमिनाथका शिष्यत्वग्रहण, नेमिनाथकर्तृक सत्यभामा रुक्मिणी आदिका पूर्वजन्मकीर्त्तन, कृष्ण और नेमिनाथ संवादमें चक्रधर, अर्द्धचक्रधर, वृषभ, अभिनन्दन, सुमति, पद्मप्रभ, सुपार्श्व, नेमि आदि अर्हत्गणका नाम, पार्श्व और महावीर आदि भविष्य तीर्थंकरगणके नामादि और संक्षेपमें सभी तीर्थंकरका चरित-कीर्त्तन, पूर्वधर, शिक्षक, अवधि, केवली, वादी, वैक्रियर्द्धि और विपुलायुत भेदसे सप्तविध-जिनकथन, इनके मध्य ४०५० पूर्वधरकथन, महावीरके समय पालकराजका भावी जन्मकथन, द्वैपायन मुनिके

शापसे यदुवंशध्वंसकथा, रामकृष्ण व्यतीत सभी यादव और पुरवासिगणका अग्निदाहमें विनाश, 'जराकुमारके हाथसे कृष्णका निधन होगा', यह वार्त्ता सुन कर कृष्ण-भ्राता जराकुमारका द्वारका परित्यागपूर्वक दक्षिणप्रदेशमें गमन, यादवगणके विनाश पर शोकसे सन्तप्त रामकृष्ण-का दक्षिणमथुराकी ओर गमन, राहमें वनके मध्य वृक्षके तले सोये हुए कृष्णका जराकुमार-निक्षिप्त शरसे चरण वेधन और कृष्णका देहत्याग, वलदेवका विलाप, जराकुमारके मुखसे कृष्णकी निधनवार्त्ता सुन कर पाण्डवगणका वलदेवके समीप आगमन और कृष्णका और्द्ध्व-देहिक क्रिया सम्पादन, वलदेवकी तपस्या, पाण्डवगणकी प्रव्रज्या, उनका निर्वाण और नेमिनाथका निर्वाणकीर्त्तन। (श्लोकसंख्या ६३४४)

इस पुराणमें दिगम्बरीके मत और विश्वासके सम्बन्धमें अनेक कथाएं वर्णित रहनेके कारण तथा हिन्दूओंके पौराणिक विषयादिने जैनोंके निकट उसी प्राचीनकालसे जैसा विकृतभाव धारण किया है, उसका यथेष्ट प्रसङ्ग रहनेके कारण इस पुराणसे अपर जैनपुराणकी अपेक्षा विस्तृत सूची दी गई है।

इस अरिष्टनेमिपुराणके शेषमें जिनसेनने ग्रन्थरचनाकाल और ऐतिहासिक कथाकी जो अवतारण की है वह इस प्रकार है—

जयत्वजय्या जिनधर्मसन्ततिः
प्रजास्विह क्षेम सुभिक्षमस्ततः।
सुखाय भूयात् प्रतिवर्णवर्णेः
सुजातशस्या वसुधासुधारिणाम्॥
शाकेष्वब्दशतेषु सप्तसु दिशं पञ्चोत्तरेवृत्तराम्।
पातीन्द्रायुधनाम्नि कृष्णनृपजे श्रीवल्लभे दक्षिणाम्।
पूर्वां श्रीमदवन्तिभूभृति नृपे वत्सादिराजेऽपरां
सौर्याणामधिमण्डले जययुते वीरे वराहेऽवति॥
कल्याणैः परिवर्द्धमान-विपुल श्रीवर्द्धमाने पुरे
श्रीपार्श्वालयनन्नराजवसतौ पर्याप्तशेषःपुरा।
पश्चाद्दौस्तटिकाप्रजाप्रजनितप्राज्यार्च्चनावर्च्चने
शान्तेः कान्तिगृहे जिनेश्वरचितो वंशे हिरीणामयं॥
व्युत्सृष्टापरसङ्घसन्ततिवृहत्पुन्नाटसङ्घान्वये
प्राप्तः श्रीजिनसेनसूरिकविना लाभाय वोधोः पुनः।
दृष्टोऽयं हरिवंशपुण्यचरितः श्रीपार्श्वतः सर्वतो
व्याप्ताशामुखमण्डलः स्थिरतरः स्थेयान् पृथिव्यां चिरं॥"
(अरिष्टनेमि ६६ सर्ग)



## मुनिसुव्रतपुराण।

१ दुर्जन-निन्दा, सज्जनस्तुति, कविका सामर्थ्य और असामर्थ्य कथन, वक्ताका लक्षण, श्रुतिका लक्षण, शास्त्र-माहात्म्य, २ मगधविषयमें राजगृहनगरमें श्रेणिक नामक जैन नरपतिकी कथा, उनकी चेलिनी नामक महिषीके गर्भसे रूपविद्यासम्पन्न सप्त पुत्रका जन्म, वैभारगिरि-शिखर पर समागत महावीरके दर्शनार्थ वहां श्रेणिक राजका गमन और उन्हें प्रणामपूर्वक पुराणश्रवणार्थ प्रार्थना, ३ जम्बूद्वीप, भारतवर्ष, चम्पानगरी और तन्नगराधिप हरिवर्माका वृत्तान्त, ४ धर्मिल्ल नगराधिपति भानुका वृत्तान्त, उनका नागपुरमें गमनपूर्वक नागकामिनीदर्शन और वहां उनका युद्धादि वर्णन, कैलासगिरिरामनाथ योगीन्द्रका विवरण, तत्कर्तृक विदेहाधिपति महासेनका वृत्तान्तवर्णन, रम्यकदेश-राजपुत्र त्रिविक्रमको उसकी कन्याका सम्प्रदानादि कथन, ५ चम्पानगरीराज हरिवर्मा-का नागकन्याके साथ समागम, अनन्तवीर्य नामक जिन योगीन्द्रके निकट हरिवर्माका उपदेशलाभ। ६ ब्रह्मचर्यादि चतुराश्रम धर्मवर्णन, योगीन्द्रके मुखसे धर्मोपदेश सुन कर राजाका निर्वेद और निजपुत्रको राज्यदानपूर्वक तपश्चरण, ७ हरिवर्माका ध्यानप्रकार कथन, उनका स्वर्गलाभ और वैभववर्णन, ८ आर्यावर्त्तके अन्तर्गत शोभाधार मगधका विवरण, हरिवंशराजका वृत्तान्त और उनके घरमें नभ-स्थलसे रत्नराशि-पतनवृत्तान्त। ९ जिनदेवका हरिवंश पुत्ररूपमें जन्म, उनका मुनिसुव्रत यह नामकरण, उनके अभिषेककालमें इन्द्रादि देवगण कर्तृक स्तुतिगान, उनकी वाल्यलीला और राज्यप्राप्ति, तालपुरराजका उनके वाहन गजरूपमें जन्म और गार्हस्थ्य धर्म कथन। ११ मुनिसुव्रत-की दीक्षा, केवलोत्पत्ति और आर्हत्यकथन, मथुराधिपति मल्लराजका विवरण। १२ मल्लिनगराधिपतिका वृत्तान्त, मल्लिके प्रति मुनिसुव्रतके उपदेशप्रसङ्गमें संक्षेपसे जैनधर्म तात्पर्य, अर्हत्पूजाके मन्त्रादि और चतुराश्रम धर्मकीर्त्तन। १३ मुनिसुव्रतका निर्वाण, मथुरापति यशोधरका अनन्त-नाथ नामक चतुर्दश जिनके निकट दीक्षाग्रहण, हरिषेण-का चक्रवर्त्तित्व और सर्वार्थसिद्धिप्राप्तिकीर्त्तन, १५ काल-परिमाण संख्यादि, कुलकरगणका विवरण, उनके वंशमें ऋषभदेवका जन्म और उनके पुत्र भरतादिके वृत्तान्तक्रम-

से सगरादिका वंश वर्णन, सुयोधन-राजकन्याके स्वयम्बरमें सगरका गमनवृत्तान्त। १६ श्रुत नामक मुनिका उपाख्यान, वसुराजका उपाख्यान, नारद और पर्वत नामक तपस्वीका समित्पुष्पाहरणार्थ रमणीय वनमें प्रवेश, वहां सात रमणियोंके साथ विहार और एक मयूरदर्शन-विवरण, सगरानुष्ठित पशुयोगसे पर्वत मुनिका आर्त्तिग्रहण, हिंसाका दोषावहत्व और अहिंसाका परमधर्मत्वकथन। १७ वाराणसीमें दिलीपका राजत्व, रघुके उत्पत्तिकथन प्रसङ्गमें रघुवंश और रामलक्ष्मणादिका उत्पत्तिकथन, अयोध्यामें राजा दशरथका राजधानी स्थापन और नागपुराधिपति नरदेवका विवरण। १८ मेघकूटाधिपति सहस्रग्रीव नृपतिका विवरण, तद्भ्रातुष्पुत्र सितकण्ठके निकट युद्धमें पराजित सहस्रग्रीवका निर्वाण, सितकण्ठका लङ्कामें राजधानीकरण, उनके शतकण्ठ, पञ्चाशत्कण्ठ, पुलस्त्यादि पुत्रपौत्रादिका वृत्तान्त। १६ मेघश्रीके गर्भजात पुलस्त्यपुत्रका रावण नामकरण, वालिसुग्रीवादिका जन्म, वालिके निकट रावणकी सात बार पराजय, कण्ठमें हारधारणद्वारा रावणकी दशकण्ठत्व प्राप्ति, रावणकृत नन्दीश्वरव्रतानुष्ठान, मन्दोदरी, मनोवेगा, मन्वघोषा और मञ्जुघोषा प्रभृति रावण-महिषियोंका विवरण, मन्दोदरीके गर्भसे सीताका जन्मवृत्तान्त, भूमिखननकालमें जनककी मञ्जुषास्थित कन्याप्राप्ति, रामके साथ सीताका परिणय, दशरथकी आज्ञासे रामका अभिषेक, रामका सीता और लक्ष्मणके साथ वाराणसी गमनपूर्वक तद्राज्यशासन, रावणकी सभामें नारदका आगमनवृत्तान्त, २० वाराणसीस्थ चित्रकूटोद्यानमें स्त्रियोंके साथ रामलक्ष्मणका वसन्तोत्सव, नारदके कहनेसे सूर्पनखा और मारीचकी सहायतासे रावणका सीताहरण, सीताहरणवृत्तान्त सुन कर जनक, भरत और शत्रुघ्नका रामके समीप आगमन, इस समय अञ्जनानन्दन और सुग्रीवका स्वयं रामके समीप गमन, अञ्जनापुत्रका हनूमान् नाम पड़नेका कारण, सीतादर्शनार्थं हनूमानका भ्रमररूपमें लङ्काप्रवेश, मन्दोदरीकृत सीताका आश्वासवर्णन, २२ रावणका हनूमानके साथ संवाद, विभीषणका रामपक्षपातित्व, एक गजके लिये लक्ष्मणके साथ युद्धमें वालिका मृत्युपुर-गमन, वानरसेनाके साथ लङ्कामें प्रविष्ट रामका रावणवधादि वृत्तान्त, रामलक्ष्मणकी दिग्विजय और पुनः अयोध्यामें गमन, दशरथकृत रामका राज्याभिषेक, कार्त्तिक शुक्ल-द्वितीयामें जिनपूजाविधि, रामको जिनमन्दिरमें पूजा, सीताके गर्भसे अष्टपुत्रका जन्म, उनमेंसे लवको यौवराज्यमें अभिषेक, लक्ष्मणके वियोगसे रामका आदि जिनके निकट जा कर केवल दीक्षाग्रहण, अन्यान्य तिथियोंमें जिनपूजाविधि और रामका शिवप्राप्तिकथन।

इस पुराणके रचयिता कृष्णदासने ग्रन्थरचनाकाल और अपना जो परिचय दिया है, वह इस प्रकार है—

"इन्दुदृग्वसुचन्द्रमितेऽथ वर्षे ( १६८१ )
श्रीकार्त्तिकाख्ये धवले च पक्षे
जीवे त्रयोदश्यपराह्णयामे कृष्णेन सौख्याय विनिर्मितोऽयम्॥
लोहपत्तननिवासमहेभ्यो हर्ष एव वणिजामिव हर्षः।
तत्सुतः कविविधिः कमनीयो भाति मङ्गलसहोदरकृष्णः॥
श्रीकल्पवल्लीनगरे गरिष्ठे श्रीब्रह्मचारीश्वर एव कृष्णः।
कण्ठावलम्ब्यूर्जितपूरमलः प्रवर्द्धमानो हितमाततान॥
पञ्चविंशतिसंयुक्तं सहस्रत्रयमुत्तमम्।
श्लोकसंख्येति निर्दिष्टा कृष्णेन कविवेधसा॥"

( संवत् ) १६८१ वर्षमें कार्त्तिकमास शुक्लपक्ष त्रयोदशी तिथि अपराह्णकालमें कृष्णकर्त्तृक यह पुराण रचा गया। लोहपत्तननिवासी हर्ष, उनके पुत्र कवि मङ्गल और कवि मङ्गलके सहोदर यही कल्पवल्लीनगरवासी श्रीब्रह्मचारीश्वर कृष्णदास थे। इस समय पुरमल्ल राज्य करते थे। इस पुराणकी श्लोकसंख्या ३०२५ है।

**मल्लिनाथपुराण।** ( सकलकीर्त्ति-रचित )

१ जिनस्तुति, विदेहके अन्तर्गत कच्छकावती नामक पुरीवर्णन, वहांके वैश्रवण नामक राजाकी कथा, धर्मोपदेश, रत्नत्रयवर्णन, २ वैश्रव राजका दीक्षावर्णन, ३ इन्द्रभवनवर्णन, ४ चैत्रमास शुक्ल प्रतिपद अश्विनी नक्षत्रमें मल्लिनाथका गर्भावतार, जन्माभिषेक, कल्याणवर्णन, ५ मल्लिनाथकी वैराग्योत्पत्ति, ६ उनका निष्क्रमण और कैवल्योत्पत्ति, ७ मल्लिनाथका धर्मोपदेश और निर्वाणवर्णन।

**विमलनाथपुराण।** ( कृष्णदास-विरचित )

१ जिनस्तुति और सज्जनस्तुतिप्रसङ्गमें जम्बूद्वीपादि

लोकसंस्थान, राज गृहपुरवर्णन, मगधराजश्रेणिकका विवरण, चन्द्रपुराधिपति सोमशर्माके निकट श्रेणिकका पत्रप्रेरण, श्रेणिकपत्नीका विलाप, श्रेणिकका निर्वेद और उनका परिव्रज्याश्रय, महावीरके निकट श्रेणिकका गमन और पुराणप्रश्न, २ विमलनाथपुराणजिज्ञासा, धातकीखण्डवर्णन, पद्मसेनराजका विभूतिवर्णन, ३ कपिलापुराधिप कृतवर्मा और उनकी महिषी जयश्यामाके गर्भसे ज्येष्ठमास कृष्णादशमीको जिनेन्द्रका आविर्भावदर्णन और इन्द्रादि देवगणकर्त्तृक उनका अभिषेक तथा विमलनाथ यह नामकरण, ४ विमलनाथकी दीक्षा, मधु, स्वयम्भू और बलभद्रकी समृद्धि, ५ विमलनाथका निष्क्रमण, मेरुमन्दर पर आगमन और तत्कृत ब्रह्मज्ञान-तत्त्वोपदेश, ६ वैजयन्त और संजयन्तकी दीक्षा, संजयन्तकी शिवप्राप्ति, आदित्यामदेवसमागम, ७ श्रीधरदेवकी उत्पत्ति और विभूतिवर्णन, ८ रामदत्त, रत्नमाला, अच्युत, पूर्णचन्द्र, रत्नायुध, सिंहासन और वज्रायुधका सर्वार्थसिद्धिगमन, ९ मेरुमन्दरकी दीक्षा और विमलनाथका निर्वाण। विमलनाथके संयमी और श्रावकश्राविकादिका संख्यानिरूपण, ग्रन्थकार कृष्णदासका गुरुपरम्पराकीर्त्तन।

पुराणके शेषमें पुराणकारका ऐसा परिचय मिलता है—

विख्याते जगतीतले त्रिभुवनस्वामिस्तुतेऽभून्महान्।
काष्ठासङ्घसुनामनि प्रभुमती विद्यागणे सूरिराट्॥
सारङ्गार्णवपारगो विधुयशाः श्रीरामसेनो जिनं।
ध्यानार्णोवितति प्रभूतयजितो भानुस्तमोराशिषु॥
तत्क्रमेण गणभूधरभानुः सोमकीर्त्तिरिव शीतमयूखैः।
संबभूव जनताशिखिमुख्यनागनायदयिताकृततेजाः॥
तत्पदे विजयसेनभदन्तो बोधिताऽखिलजनः कमनीयः।
कीर्त्तिकान्तिकमलाजलराशिः संबभूव विजयी कुमतीनां॥ १७६॥
तत्पट्टे सूरिराजः सकलगुणनिधिः श्रीयशः कीर्त्तिदेवस्तत्पादाम्भोजषण्ड्यात् सकलशशिमुखो वादिनागेन्द्रसिंहः।
संजज्ञे प्रान्तसेनोदय इति वचसां विस्तरे संप्रवीणः।
तत्पद्माऽलिशकत्रिभुवनमहिमा तन्मुखप्रान्तकीर्त्तिः॥
राजते रजनिनाथयशाः कौ तत्पट्टोदयनपाहिमदीप्तिः।
तर्कनाटककुलागमदक्षो रत्नभूषणमहाकविराजः॥१७८॥
श्रीमल्लोहाकरेऽभूत् परमपुरवरे हर्षनामा वरीयान्।
तत्पत्नी साधुशीला गुणगणसदनं वीरिकाख्येव साध्वी॥
पुत्रः श्रीकृष्णदासो रतिप इव तयो ब्रह्मचारीश्वरश्च
सत्कीर्त्तौ राजते वै वृषभजिनपदाम्भोजपद्पातु समानः॥ १७९॥
गूर्जरे जनपदे पुरे कृतः कल्पवल्ल्यभिध एष सादरात्।
वर्द्धमानयशसा मया पुरोः पङ्कजाहितशुचेतसा ध्रुवम्॥
खतिसङ्ख्यितशतान्वितोधिको वेदपद्मप्रमितकाव्यराजिभिः।
पण्डितैर्मतिविकारवर्जितैः संलिखाप्य पठनाय दीयताम्॥
देवर्षिषट्चन्द्रमितेऽथ वर्षे पक्षे सिते मासि नभस्य लेभे।
एकादशी शुक्रमृगर्क्षयोगे ध्रौव्यान्विते निर्मित एष एव॥" (१० सर्ग)

उक्त श्लोकसे इस प्रकार परिचय मिलता है—काष्ठासङ्घमें श्रीरामसेन, उनके शिष्य सोमकीर्त्ति, सोमकीर्त्तिके शिष्य विजयसेन, विजयसेनके पट्टशिष्य कीर्त्तिदेव, कीर्त्तिदेवके शिष्य वादिनागेन्द्रसिंह, नागेन्द्रके शिष्य प्रान्तसेन, प्रान्तसेनके शिष्य महाकविराज रत्नभूषण लोहाकर, लोहाकरके पुत्र हर्ष, हर्षकी पत्नी वीरिका, वीरिकाके पुत्र ब्रह्मचारी श्रीकृष्णदास और उनके कनिष्ठ मङ्गल थे। गुर्ज्जरदेशके कल्पवल्लीग्राममें पुराणकारका वास था। १६७२ अङ्कमें यह पुराण रचा गया।

### उत्तरपुराण।

जिनसेन आदिपुराणको अधूरा ही छोड़ कर कराल कालके गालमें पतित हुए। उनके प्रियशिष्यने आदिपुराणके ४५से ४७ सर्ग शेष करके जिनचरित्र समाप्त करनेके अभिप्रायसे इस उत्तरपुराणकी रचना की। इस उत्तरपुराणके शेषमें गुणभद्रशिष्य लोकसेनने जिस प्रशस्तिकी वर्णना की है, वह दाक्षिणात्य है। ऐतिहासिकोंको आदरकी वस्तु अनेक ऐतिहासिक तत्त्व इस प्रशस्तिके मध्य वर्णित रहनेके कारण पहले यही प्रशस्ति उद्धृत की जाती है। उत्तरपुराणके ७७वें पर्वमें लिखा है, कि महापुरुष रत्नसमूहके आ कर मूलसङ्घरूप समुद्रमें सेनवंशकी उत्पत्ति हुई। उस सेनवंशमें वादिमदहस्तिसमूहके वित्रासनकारी महावीरके सेनाग्रणीस्वरूप वीरसेन भट्टारकने जन्मग्रहण किया। ज्ञान और चारित्र उनमें मूर्त्तिमान था और शिष्योंके प्रति वे अनुग्रहपरायण थे। राजन्य उन्हें प्रणाम करनेके समय जब अपना मुखाब्ज नीचे करते थे, तब उनके नखचन्द्रकिरणसे नवश्री लाभ करके विकाश पाया था। भिक्षवृन्द प्रतिपदमें दुर्बोध्य

'सिद्धिभूपद्धति' नामक ग्रन्थकी उनकी रचित टीका पढ़ कर अवलीलाक्रमसे अर्थग्रहण करते थे। वीरसेनके बाद जिनसेन पट्टस्थ हुए थे। राजा अमोघवर्णने इनके पद पर लुण्ठित हो अपनेको पवित्र समझा था। जिनसेन नाना विद्यापारदर्शी, वादियोंके युक्तिनिराश करनेमें सुदक्ष, सिद्धान्तसमूहके प्रकृत तत्त्वज्ञ, आख्यानवर्णनपटु, ग्रन्थसमूहकी समस्यामेदसे सुनिपुण और महाकवि थे। उनके दशरथ नामक एक समधर्मी परिडत थे। उनकी अति प्राञ्जल व्याख्यासे सभी शास्त्रार्थ मुकुरमें मूर्त्तिकी तरह प्रतिविम्बित होते थे। वह व्याख्या बालकगण भी सहजमें समझ सकते थे। विश्वविख्यात गुणभद्र इन दोनोंके शिष्य थे। उन्होंने 'सत्य क्या है' यह अच्छी तरह समझा था और जिन सब ग्रन्थोंमें सत्य निहित है, वे उसकी भी व्याख्या कर सकते थे। उनकी बुद्धिवृत्ति सिद्धान्तसमूहके अन्तर्निहित छोटे छोटे विषयोंकी भी उत्कृष्टरूपसे अध्यापना करके भलीभांति परिपक्व हुई थी। वे तपोनिरत थे और उनके वाक्यसे मनुष्यहृदयका महान्धकार दूर होता था। सिद्धान्तके टीकाकार बहुमान्य जिनसेनने पुरुकी जीवनी (ऋषभचरित)-की रचना की। इस ग्रन्थमें सभी प्रकारके छन्द और अलङ्कारका दृष्टान्त है तथा इसमें परोक्षभावसे समस्त शास्त्रीय तत्त्वोंका उल्लेख है। इस काव्यने अपरापर समस्त काव्योंको लज्जित किया था और यह उच्चशिक्षित परिडतमण्डलीका भी विशेष शिक्षाप्रद है। जिनसेन जिस ग्रन्थको सम्पूर्ण कर न सके थे, गुणभद्रने उसे सम्पूर्ण कर डाला था। किन्तु दीर्घकाल अतिवाहित हो जानेके कारण उनके ग्रन्थमें छोटे छोटे विवरण नहीं दिये जा सके। इस कारण रचना बहुत कुछ संक्षिप्त हो गई है। इस पुराणके पाठकोंकी आत्माकी बन्धनावस्था क्या है? किस कारण यह बन्धन उत्पन्न होता है, इसका परिणाम क्या है, पुण्य और पापकी व्याख्या तथा आत्मा बन्धनमुक्त हो कर किस प्रकार निर्वाण लाभ कर सकती है? इत्यादि शिक्षाएं प्राप्त होती हैं। इससे पाठकका धर्मविश्वास सुदृढ़ होगा और किस प्रकार आस्रव (कर्मप्रवाह) शेष किया जा सकता है तथा निर्जर किस प्रकार होता है, इसे वे अच्छी तरह जान सकेंगे। इस कारण मुमुक्षुगण इस पुराणका सर्वदा पाठ अथवा श्रवण करें, उस विषयकी चिन्ता करें, इस पुराणकी यत्नपूर्वक पूजा करें और प्रतिलिपि प्रस्तुत करें। गुणभद्रके प्रधान शिष्य लोकसेनने अपने विपुल प्रभाववशतः इस पुस्तकके सम्बन्धमें गुरुका आदेश प्रतिपालन किया था। उनके द्वारा उच्चश्रेणीस्थ व्यक्तियोंके मध्य इस पुस्तकका बहुत प्रचार हुआ था। समस्त शास्त्रोंके सारस्वरूप यह पुराण धर्मवित् श्रेष्ठ व्यक्तिगण द्वारा ८२० शक पिङ्गलसम्वत्सर ५ आश्विन (शुक्लपक्ष) वृहस्पतिवारको पूजित हुआ। इस समय विश्वविख्यातकीर्त्ति सर्वशत्रुपराजयकारी अकालवर्ष-नृपति सारी पृथिवीके ऊपर राज्य करते थे। उनके रणहस्ती गङ्गावारि पान करके भी तृप्त न हो कर मलयवायुसञ्चालित सूर्यकरास्पृश्य निविड़ चन्दन-वनमें प्रवेश करते थे। लक्ष्मी दूसरेके आवाससे असृप्त हो उनके हृदयमें सुखसे वास करती थीं। उनके अधीन लोकादित्य, दूसरा नाम चेल्लपताक, वनवासप्रदेशके अन्तर्गत बङ्कापुरका शासन करते थे। उनके नामानुसार उस स्थानका चेल्लकेतनके पुत्र और चेलध्वजके कनिष्ठ थे तथा पवालयवंशमें उत्पन्न हुए थे। जैनधर्म-प्रचारमें उनकी यथेष्ट चेष्टा थी।

उक्त प्रशस्तिवर्णित अमोघवर्ष और अकालवर्षने दाक्षिणात्याधिपति प्रसिद्ध राष्ट्रकूट-राजवंशमें जन्मग्रहण किया था। अमोघवर्षके ७७५ और ७८७ शकमें उत्कीर्ण ताम्रशासनसे जाना जाता है, कि ७३५ शकमें वे सिंहासन पर अधिरूढ़ हुए। इधर ७०५ शकके रचित जिनसेनके हरिवंशमें लिखा है, कि वल्लभराज (द्वितीय गोविन्द) उनकी पूजा करते थे। इस हिसाबसे जिनसेन हरिवंशरचित होनेके बाद ३० वर्ष और जीवित रहे। अमोघपुत्र अकालवर्ष इस उत्तरपुराणके अनुसार ८२० शकमें राज्य करते थे। उनका ८२४ शकमें उत्कीर्ण ताम्रशासन भी पाया गया है। सुतरां उत्तरपुराणकी प्रशस्ति प्रकृत इतिहासमूलकके जैसा प्रमाणित होती है। हरिवंशरचनाकाल ७०५ शक और आलोच्य उत्तरपुराणके रचनाकाल ८२० शकके मध्य, राष्ट्रकूटवंशमें कृष्णराजपुत्र वल्लभ, अमोघवर्ष और अकालवर्ष इन तीन राजाओंका परिचय तथा जिनसेन, गुणभद्र और

लोकसेन इन तीन जैन-कविका परिचय मिलता है। अमोघवर्ष और अकालवर्षके समयका खोदित शिलालेखसे भी वनवासीके सामन्त चेलकेतनवंशीय वङ्केयरस और शङ्करगण्डका नाम पाया जाता है।

इस उत्तरपुराणमें २य तीर्थङ्कर अजितनाथसे ले कर २४श तीर्थङ्कर महावीरपर्यन्त २३ तीर्थङ्करोंका लीलाख्यान संक्षिप्त भावसे वर्णित है। एक एक तीर्थङ्करको ले कर इस पुराणके मध्य एक एक पुराण कल्पित हुआ है अर्थात् इस पुराणमें २३ पुराणोंका संग्रह है। किन्तु इसकी पर्वसंख्या जिनसेनके आदिपुराणकी पर्वसंख्या के बादसे आरम्भ है। आदिपुराण ४७ पर्वोंमें सम्पूर्ण है। ४८वें पर्वसे यह उत्तरपुराणसंग्रह आरम्भ हुआ है। एतदनुसार इस पुराणसंग्रहकी अनुक्रमणिका नीचे दी जाती है—

२य अजितनाथपुराणमें—४८वें पर्वमें साकेतनगराधिप इक्ष्वाकुवंशीय काश्यपगोत्र जितशत्रुके औरस और उनकी पत्नी विजयसेनाके गर्भसे जिनेन्द्रका आविर्भाव, ज्यैष्ठ पूर्णिमाके रोहिणीनक्षत्रमें २य जिनका गर्भप्रवेश, माघमासकी शुक्लादशमीको उनका जन्म, इन्द्रादि देवगणकर्तृक उनका जन्माभिषेक, अजितनाथ यह नामकरण, ७२ लाख वर्ष उनका आयुमान, ४५० धनु शरीरमान, देहवर्ण सुवर्ण, माघमास रोहिणीनक्षत्रको शुक्ला नवमीको सहेतुकवनमें सप्तपर्णद्रुमके निकट सार्द्धषष्ठोपवास पूर्वक संयम, शुक्ल-एकादशीके शेषमें आत्मज्ञान, उनके सिंहसेनादि ९० गणधर, ३७५० संख्यक पूर्वधर, २१६०० शिक्षक, ९४०० त्रिज्ञानी, २०००० केवलज्ञानी, २०४०० विक्रियर्द्धि, १२४५० मनःपर्ययदर्शी, २००० अनुत्तरवादी, १००००० तपोधन, ३२०००० प्राक्कुब्जादि आर्यिका, ३००००० श्रावक और ५००००० श्राविकाका संख्याकथन, पूर्वविदेहके अन्तर्गत वत्सकावन्तीके राजा जयसेन और उनके पुत्र रतिषेणकी कथा, सगर और उनके साठ हजार पुत्रोंकी कथा।

३य सम्भवनाथपुराणमें—४९वें पर्वमें पूर्व विदेहकच्छ विषयके अन्तर्गत क्षेमपुरमें विमलवाहनराज और उनके पुत्र विमलकीर्त्ति, विमलकीर्त्तिको राज्यदानपूर्वक विमलवाहनका जिनशिष्यत्व और निर्वाणकथन, श्रावस्तिराज काश्यपगोत्र दृढ़राज और उनकी महिषी सुषेणा फाल्गुनकी शुक्लाष्टमीको सुषेणके शुभस्वप्नमें गिरीन्द्रशिखराकार वारणदर्शन, और सुषेणके गर्भसे नवम मासमें मृगशिरा नक्षत्र पूर्णिमाके दिन सम्भवनाथका जन्म और जन्माभिषेकादि चरितकथन, उनका आयुमान ६ लाख वर्ष, शरीरमान ४०० धनु, देह सुवर्ण वर्ण, उनकी चारुषेणादि गणधरसंख्या १७५, पूर्वधर २१५०, शिक्षक १२३००, अवधिदर्शी ९६००, केवलज्ञानी १५०००, वैक्रियर्द्धि १९८००, मनःपर्ययी १२१५०, अनुत्तरवादी १२०००, निर्ग्रन्थ २०००००, धर्मार्य्यादि आर्यिका ३३००००, उपासक ३००००० और श्राविकाकी संख्या ५०००० । चैत्रमासकी शुक्लषष्ठीको सम्भवनाथका निर्वाणवर्णन।

४र्थ अभिनन्दनपुराणमें—५०वें पर्वमें पूर्वविदेहमें मङ्गलावती नगरमें महाबलका राजत्व और मोक्षवर्णन, अभिनन्दनके जन्मसे निर्वाण पर्यन्त वर्णन, उनका गणधर १०३, पूर्वधर १२५००, शिक्षक २३००५०, त्रिज्ञानी ९८००, केवलज्ञानी १६०००, वैक्रियर्द्धि १९०००, मनःपर्यय ११६५०, अनुत्तरवादी ११०००, यति ३०००००, मेरुषेणा प्रभृति आर्यिका, ३३०६०० उपासक, ३००००० और श्राविका ५०००००।

५म सुमतिनाथपुराणमें—५१वें पर्वमें पुष्कलावतीके अन्तर्गत पुण्डरीकिणीपुरके राजा रतिषेणका वैभव और मोक्षादि वर्णन, साकेतराज मेघरथ और उनकी पत्नी मङ्गलाके पुत्ररूपमें श्रावणमास शुक्लद्वितीया मघा नक्षत्रको सुमतिनाथका गर्भप्रवेश और चैत्रमासके शुक्लपक्ष चित्रानक्षत्रको सुमतिनाथके जन्मसे चैत्रमास मघानक्षत्र शुक्ल एकादशीको उनका मोक्ष पर्यन्त वर्णन, उनका आयुमान ४००००००० वर्ष, शरीरमान ३०० धनु, गणधरसंख्या ११६३, पूर्वधर २४००, शिक्षक २५४३५०, अवधिज्ञानी ११०००, आत्मज्ञानी १३०००, वैक्रियक १८४००, मनःपर्ययी १०४००, अनुत्तरवादी १०४५०, संन्यासी ३२०००, अनन्तादि आर्यिका ३३००००, श्रावक ३००००० और श्राविका ५०००००।

६ष्ठ पद्मप्रभपुराणमें—५२वें पर्वमें विदेहके दक्षिण सुसीमानगरमें अपराजित नामक राजाका राजत्व और मोक्षवर्णन, कौशाम्बी नगरमें इक्ष्वाकुवंशीय धरण नामक

राजा और उनकी महिषी देवी सुसीमासे पद्मप्रभका जन्म, माघकृष्ण-षष्ठीको उनका गर्भप्रवेश और कार्त्तिक मासकी कृष्ण-त्रयोदशीको उनके जन्मसे लेकर फाल्गुनमास चित्रा नक्षत्र कृष्णा चतुर्थीको निर्वाण पर्यन्त। उनकी गणधर-संख्या ११०, पूर्वधर २३००, शिक्षक २६०००, अवधि-ज्ञानी १०००००, केवलज्ञानी १२०००, विक्रियर्द्धि १६८००, मनःपर्यय १३०००, अनुत्तरवादी ६६००, यतीश्वर ३३००००, रात्रिषेणादि आर्यिका ४२००००, श्रावक ३०००००, और श्राविका ५०००००।

७म सुपार्श्वस्वामिपुराणमें—५३वें पर्वमें सुकच्छ विषय-में क्षेमपुराधिप नन्दिषेणका वैराग्य और मोक्षवर्णन, वाराणसीराज सुप्रतिष्ठ और उनकी महिषी पृथिवीषेणा से सुपार्श्व स्वामीका जन्म, भाद्रमास विशाखा नक्षत्र शुक्लषष्ठीको उनका गर्भप्रवेश, ज्येष्ठ शुक्लद्वादशीमें जन्मसे लेकर फाल्गुन कृष्ण-सप्तमी अनुराधा नक्षत्रमें निर्वाण पर्यन्त, उनकी गणधरसंख्या ९५, पूर्वधर २३०, शिक्षक २४४९२०, अवधिज्ञानी ९०००, केवलज्ञानी ११०००, वैक्रियक १५३३०, मनःपर्यय ९१५०, अनुत्तरवादी ८६००, यतीश्वर ३०००००, मीनाप्रभृति आर्यिका ३३०००, श्रावक ३००००० और श्राविका ५०००००।

८म चन्द्रप्रभपुराणमें—५४वें पर्वमें विदेहके पश्चिम-स्थित दुर्गवनान्तर्गत श्रीपुर नामक स्थानमें श्रीषेणका राजत्व, श्रीकान्ता नाम्नी उनकी महिषीकी कथा, राजाका वैराग्य और मोक्ष। इक्ष्वाकुवंशीय चन्द्रपुराधिप महासेन और उनकी महिषी लक्ष्मणासे चन्द्रप्रभका जन्म, चैत्र कृष्णपञ्चमीको उनका गर्भप्रवेश, पौष कृष्णएकादशीको जन्माभिषेकसे फाल्गुनमासकी शुक्लसप्तमी ज्येष्ठानक्षत्रको निर्वाण, गणधरसंख्या ९३, पूर्वधर २००, शिक्षक २००४००, अवधिज्ञानी ८०००, केवलज्ञानी १०००, विक्रियर्द्धि १४०००, चतुर्ज्ञानी ८०००, वादीश ७६००, साधु २५००००, वरुणादिआर्यिका ३८००००।

९म पुष्पदन्तपुराणमें—५५वें पर्वमें पुष्कलावतीके अन्तर्गत पुण्डरीकिणीपुरमें महापद्म नामक राजाकी जिन-भक्ति और मोक्षादि वर्णन, काकुन्दिनगराधिपति इक्ष्वाकु-वंशीय सुग्रीवराज और उनकी पत्नी जयरामासे पुष्प-दन्तका आविर्भाव। फाल्गुन कृष्णनवमी मूलानक्षत्रमें उनका गर्भप्रवेश, मार्गशीर्ष शुक्लपक्ष चैत्रयोगमें जन्मा-भिषेकादिसे भाद्रमास शुक्लाष्टमीमें निर्वाण पर्यन्त। विदर्भादि सप्तर्द्धिसंख्या ८८, श्रुतकेवली १५००, शिक्षक १५५५००, लिङ्गानी ८४००, केवलज्ञानी ७०००, विक्रि-यर्द्धि १३०००, मनःपर्यय ७५००, अनुत्तरवादी ६६००, पिण्डितर्द्धि २०००००, घोषादिआर्यिका ३८००००, श्रावक २०००००, श्राविका ५०००००।

१० शीतलनाथपुराणमें—५६वें पर्वमें सुसीमानगरा-धिप पद्मगुल्मका प्रभाव, वैराग्य और मोक्षवर्णन, भद्रपुर-राज दृढ़रथ और उनकी महिषी सुनन्दासे शीतलका आविर्भाव। चैत्रमास पूर्वाषाढ़ा और कृष्णाष्टमीको गर्भ-प्रवेश, माघमास शुक्लद्वादशीको जन्माभिषेकसे आश्विन शुक्लाष्टमी पूर्वाषाढ़ा नक्षत्रको सम्मेदशिखर पर निर्वाण-प्राप्तिपर्यन्तवर्णन। उनकी अनगारादि गणधरसंख्या ८१, पूर्वधर १४००, शिक्षक ५९२००, लिङ्गानी ७२००, पञ्चम-ज्ञानी ७०००, वैक्रियर्द्धि १२०००, मनःपर्यय ७२००, वादी ५७००, यति १०००००, धरणादि आर्यिका ३८००००, श्रावक २०००००, श्राविका ४०००००।

११श श्रेयांसनाथपुराणमें—५७वें पर्वमें क्षेमपुरराज नलिनप्रभाका प्रभाव, वैराग्य और मोक्षवर्णन, इक्ष्वाकु-वंशीय सिंहपुराधिप विष्णुराज और उनकी पत्नी नन्दासे श्रेयांसका जन्म, ज्येष्ठमास कृष्णषष्ठी श्रवणानक्षत्रमें उन-का गर्भप्रवेश, फाल्गुनमास कृष्ण-एकादशीमें उनके जन्मा-भिषेकसे श्रावणमासकी पूर्णिमा तिथि और धनिष्ठा-नक्षत्रमें निर्वाणप्राप्ति पर्यन्त वर्णन। उनकी गणधर-संख्या ७७, पूर्वधर १३००, शिक्षक ४८२००, तृतीयज्ञानी ६०००, पञ्चमज्ञानी ६५००, विक्रियर्द्धि ११०००, मनः-पर्यय ६०००, अनुत्तरवादी ५०००, अखिलदर्शी ४५०००, धरणादि आर्यिका १२००००, श्रावक २००००, श्राविका ४०००००। राजगृहपति विश्वभूति विश्वनन्दि और उनकी पत्नी लक्ष्मणाकी कथा, विषयपुरराज पोदन और उनकी पत्नी मृगवती, जयवतीपुरमें विशाखनन्दी और अलका-पुरमें मयूरग्रीवके पुत्र हयग्रीवका प्रसङ्ग।

१२श वासुपूज्यपुराणमें—५८वें पर्वमें रत्नपुरमें पद्मो-त्तरराजप्रसङ्गमें उनका निर्वाणवर्णन, इक्ष्वाकुवंशीय चम्पनगराधिप वासुपूज्य और उनकी पत्नी जयावतीसे

वासुपूज्यका जन्म, आषाढ़ कृष्णचतुर्दशीमें उनका गर्भप्रवेश, फाल्गुन कृष्णचतुर्दशीमें उनके जन्माभिषेकसे भाद्रमास शुक्लचतुर्दशी विशाखानक्षत्रमें उनका निर्वाणकथन, उनकी गणधरसंख्या ६६, पूर्वधर १२००, शिक्षक ३९२०० अवधिज्ञानी ५४००, श्रुतकेवली ६००, विक्रियर्द्धि १००००, चतुर्ज्ञानी ६०००, अनुत्तरवादी ४२००, यति ७२०००, सेना प्रभृति आर्यिका १०६०००, श्रावक २०००० और श्राविका ४०००००। मलयदेशके विन्ध्यपुरमें विन्ध्यशक्ति नामक राजकथा, महापुरराज वायुरथ, इन्द्रकल्पमें द्वारावतीपुरमें ब्रह्म नामक उनका अवतार और मोक्षवर्णन।

१३श विमलनाथपुराणमें—५६वें पर्वमें रम्यकावतीराज पद्मसेनका प्रभाव, काम्पिल्यपुरमें पुरुवंशीय कृतवर्मासे विमलनाथका जन्म, ज्यैष्ठमास कृष्णदशमी उत्तरभाद्रपद नक्षत्रमें उनका गर्भप्रवेश, माघ शुक्लचतुर्दशीको उनके जन्माभिषेकसे आषाढ़मासकी कृष्णाष्टमीमें निर्वाण और उनका श्रावकश्रावकादि संख्या निरूपण, विमलनाथकी तीर्थमें राम, केशव, धर्म और स्वयम्भूका जन्मादि आख्यान।

१४श अनन्तनाथपुराणमें—६०वें पर्वमें अरिष्टपुराधिपति पद्मरथका विवरण, इक्ष्वाकुवंशीय साकेतनगराधिप सिंहसेन और उनकी पत्नी जयश्यामासे अनन्तनाथका जन्माख्यान, कार्त्तिकमास कृष्णप्रतिपदमें उनका गर्भप्रवेश, ज्यैष्ठमास कृष्णद्वादशीमें उनके जन्माभिषेकसे चैत्रमास अमावस्याको रेवती नक्षत्रमें उनका मोक्षपर्यन्त, उनके गणधरपूर्वधरादिका संख्यावर्णन, पोदनाधिपति वसुसेन, सुप्रभ, पुरुषोत्तम और मधुसूदनका प्रसङ्ग।

१५ धर्मनाथपुराणमें—६१वें पर्वमें सुसीमानगराधिप दशरथका निर्वाणाख्यान, कुरुवंशीय रत्नपुराधिप भानुराज और उनकी पत्नी सुप्रभासे धर्मनाथका जन्माख्यान, वैशाखमास शुक्लत्रयोदशी तिथि रेवतीनक्षत्रमें उनका गर्भप्रवेश, माघमास शुक्लत्रयोदशीमें उनके जन्माभिषेकसे निर्वाणपर्यन्त वर्णन, उनके गणधरादिकी संख्या और सनत्कुमारादिका विवरण।

१६ शान्तिनाथपुराणमें—६२वें पर्वमें तिलकान्तपुरराज चन्द्राभ और उनकी पत्नी सुभद्राका आख्यान, शान्तिनाथके गर्भप्रवेशसे दीक्षापर्यन्त वर्णनप्रसङ्गमें अनन्तवीर्य और अपराजितका अभ्युदयवर्णन, ६३ वलदेवकी कन्या विजयाका स्वयम्बरवर्णन, शान्तिनाथका वैराग्य और निर्वाणवर्णन।

१७ कुन्थुनाथपुराणमें—६४वें पर्वमें सुसीमापुराधिप सिंहरथका आख्यान, कुन्थुचक्रधरके गर्भप्रवेशसे मोक्षपर्यन्तवर्णन।

१८ अरनाथपुराणमें—६५वें पर्वमें क्षेमपुरराज धनपतिका आख्यान, अरनाथके गर्भप्रवेशसे मोक्षपर्यन्त वर्णनप्रसङ्गमें सुभौम चक्रवर्त्ती, नन्दिषेण, बलदेव और पुण्डरीक नामक अर्द्धचक्रवर्त्ती और निशुम्भ नामक प्रतिशत्रुका विवरण।

१९ मल्लिनाथपुराणमें—६६वें पर्वमें वीतशोकपुरराज वैश्रवणका आख्यान, मल्लिनाथके चरितप्रसङ्गमें पद्मचक्रधर, नन्दिमित्र, देवदत्त और वासुदेव-वलीन्द्रका प्रसङ्ग।

२० मुनिसुव्रतपुराणमें—६७वें पर्वमें राजगृहपुराधिप सुमित्रराज और उनकी पत्नी सोमासे सुव्रतका जन्म और उनका चरिताख्यान, स्वस्तिकावतीपुराधिप विश्ववसु और उनके अध्यापक क्षीरकदम्बका आख्यान, नारद और पर्वतकी कथा, सुमार्गप्रवर्त्तन।

२१ नमिनाथपुराणमें—६८वें पर्वमें नागपुराधिप नरदेवराजचरित, रावणाख्यान, सीताकी जन्मकथा, नमिनाथका चरितकीर्त्तन, हरिषेण-चक्रवर्त्ती, रामदेव, लक्ष्मीधर, केशवादिका आख्यान, ६९ जयसेन चक्रवर्त्तीका आख्यान।

२२ नेमिनाथपुराणमें—७०वें पर्वमें नेमिचरितप्रसङ्गमें समुद्रविजय और कृष्णचरितवर्णन, ७१ नमिनाथका निर्वाणवर्णन। ७२ पद्मनाभ, वलदेव, कृष्ण, जरासन्ध आदिका परमायुसंख्याकथन।

२३ पार्श्वनाथपुराणमें—७३वें पर्वमें पार्श्वनाथका पूर्वजन्म, अभ्युदय और निर्वाणाख्यान।

२४ महावीरपुराणमें—७४ पर्वमें महावीरचरितप्रसङ्गमें मगधाधिप श्रेणिकराज और जयकुमाराख्यान, ७५ चन्दना नाम्नी आर्यिका और जीवन्धका आख्यान, ७६ महावीरका निर्वाण, ७७ जिनसेन और गुणभद्रादिका प्रशस्तिवर्णन,। ( श्लोकसंख्या प्रायः १०००० )

आदि और उत्तरपुराणमें प्रत्येक तीर्थङ्करके पहले

जिन सब राजचक्रवर्त्तियोंका आख्यान वर्णित है, पुराणकारियोंके मतसे तीर्थङ्करगण पूर्ववर्त्ती जन्ममें उन्हीं सब राजाओंके रूपमें आविर्भूत हुए थे। जैसे, आदिपुराणमें लिखा है, वृषभदेव पहले महावल चक्रवर्त्ती रूपमें आविर्भूत हुए, उन्होंने जैनधर्ममें दीक्षित हो कर पीछे ललिताङ्गदेव नामसे जन्मग्रहण किया। वे ही फिर अन्य जन्ममें उत्पलपुराधिप वज्रबाहुके पुत्र वज्रजङ्घ नामसे उत्पन्न हुए थे। इस जन्ममें उन्होंने जैनभिक्षुको खाद्यदान करके आर्या नामक जैनाचार्यरूपमें जन्म लिया। पीछे उन्होंने स्वयम्प्रभ नामसे द्वितीय स्वर्गमें प्रत्यावर्त्तन किया, अनन्तर सुवेदी नामसे गशीनगर-राजवंशमें जन्मग्रहण किया। पीछे वे षोड़शस्वर्गमें अच्युतेन्द्ररूपमें प्रकाशित हुए थे। उन्होंने फिर पुण्डरीकिणी-नगराधिप वज्रसेनके पुत्र वज्रनाभ नामसे जन्म लिया। इस जन्ममें वे विशुद्धचारित्र लाभ करके मोक्षधामके निकट षोड़शस्वर्गमें समुदित हुए। इसके परजन्ममें ही वृषभतीर्थनाम धारण कर पृथिवी पर अवतीर्ण हुए। इस जन्ममें उन्होंने अपने पुत्र भरतको नाटक, दूसरे पुत्र बाहुबलिको काव्य, अपनी लड़की ब्राह्मीको व्याकरण और दूसरी लड़की सुन्दरीको गणितशास्त्रमें शिक्षा दी थी।

आदिपुराणमें जिस प्रकार पहले तीर्थङ्करका जन्मविवृत हुआ है, उक्त पुराणमें भी उसी प्रकार २३ तीर्थङ्करोंका पूर्वजन्माख्यान पाया जाता है। इस उत्तरपुराणमें श्रीकृष्ण त्रिखण्डाधिपति और तीर्थङ्कर नेमिनाथके शिष्य माने गये हैं।

आदि और उत्तरपुराणमें तिरसठ महापुरुषोंका चरित वर्णित है। यथा—२४ तीर्थङ्कर, १२ चक्रवर्त्ती, ९ वासुदेव, ९ शुक्लबल और ९ विष्णुद्विष्। इन ६३ महापुरुषोंका चरित रहनेके कारण उक्त दोनों ग्रन्थ त्रिषष्ट्यवयवीपुराण नामसे प्रसिद्ध हैं।

जैनपुराणका उपसंहार।

रविषेणका पद्म (राम)-पुराण, जिनसेनका अरिष्टनेमिपुराण (हरिवंश) और आदिपुराण तथा गुणभद्रका उत्तरपुराण प्रधानतः इन्हीं चार पुराणोंका पाठ करनेसे ही दिगम्बर जैनियोंका पौराणिक तत्त्व जाना जा सकता है।

उक्त चार महापुराणकी सहायतासे ही परवर्त्ती जैन कवियोंने नाना पुराणोंकी रचना की है। सकलकीर्ति, अरुणमणि, जिनदास, श्रीभूषण और ब्रह्मचारी कृष्णदास सब किसीने एक स्वरसे अपने अपने पुराणमें यह बात स्वीकार की है। जैन लोगोंका कहना है, कि सकलकीर्त्ति और उनके शिष्य जिनदासने चौबीस जिनोंके चरितमूलक पुराणोंकी रचना की थी। किन्तु हम लोगोंने सकलकीर्त्ति-रचित चक्रधरपुराण, मल्लिनाथपुराण, शान्तिनाथपुराण और पार्श्वनाथचरित तथा जिनदासरचित पद्मपुराण और हरिवंश देखे हैं। जिनदासने अपने हरिवंशके ३९वें सर्गमें लिखा है—

"श्रीनेमिनाथस्य चरित्रमेतदनेन नीत्वा रविषेणसूरेः।
समुद्धृतं स्वान्यसुखप्रबोधहेतोश्चिरं नन्दतु भूमिपीठे॥"

इस प्रकार उन्होंने रविषेणके ग्रन्थसे अपने हरिवंशकी रचनाकथा प्रकाशित की है। इससे जाना जाता है, कि रविषेणने हरिवंशकी भी रचना की थी। उपरोक्त पुराण छोड़ कर केशवसेनकृष्णजिष्णु कर्णामृतपुराण और श्रीभूषणसूरि (१६वीं शताब्दीमें)ने पाण्डवपुराणकी रचना की। पाण्डवपुराणमें अपूर्व पाण्डवचरित वर्णित है,—महाभारतके आख्यानके साथ अनेक विषयोंमें इसका सादृश्य है।

वे सब पुराण संस्कृत भाषामें रचे गये हैं। एतद्व्यतीत प्रभाचन्द्ररचित महापुराणटिप्पनी नामक एक प्राचीन संस्कृत ग्रन्थ पाया जाता है। प्राकृतभाषामें रचित महापुराण-विशेषके व्याख्यास्वरूप यह टिप्पनी ग्रन्थ रचा गया है। जिनसेनके आदिपुराणमें उनके गुरुपरम्पराक्रमसे प्रभाचन्द्रने उद्ध तन सप्तमपुरुषका स्थान दखल किया है। यदि इन्हीं प्रभाचन्द्रने महापुराणकी टिप्पनी लिखी हो, तो उनके पहले रचित मूलग्रन्थ पांचवीं वा छठी शताब्दीका पूर्वतन होता है।

दाक्षिणात्यके जैनसमाजमें प्राचीन कणाड़ीभाषामें रचित अनेक पुराण पाये जाते हैं। उन सब कणाड़ी पुराणोंके मध्य दक्षिण-मथुराराज रणमल्लके मन्त्री चामुण्डराय-विरचित चामुण्डरायपुराण, कमलभवविरचित शान्तिनाथपुराण, द्वारसमुद्रराज वल्लालरायके समसामयिक गुणवर्म-विरचित पुष्पदन्तपुराण, वीरसोम-

सूरी प्रणीत चतुर्विंशतिपुराण और मुकुन्दासरचित हरिवंश उल्लेख योग्य है।

### बौद्धपुराण।

वर्त्तमान नेपाली बौद्धसमाजमें भी स्वतन्त्र बौद्धपुराण प्रचलित है। किन्तु बौद्धग्रन्थमें पुराणका उल्लेख नहीं है। आजकलके नेपाली बौद्धगण ६ पुराण स्वीकार करते हैं जो 'नवधर्म' नामसे प्रसिद्ध है। आख्यान, इतिहास, बौद्धानुष्ठेय व्रतादि और प्रधान प्रधान तथागतकी जीवनी इस पुराणमें वर्णित है। नवधर्म यथा—

१म प्रज्ञापारमिता ( श्लोकसंख्या ८००, न्यायशास्त्रके मध्य गण्य करना उचित है। )

२य गण्डव्यूह—( श्लोकसंख्या १२००, इसमें सुधनकुमारका चरित, ६४ गुरुसे उनके बोधिज्ञानकी कथा वर्णित है। )

३य समाधिराज ( श्लोकसंख्या ३०००, इसमें जप द्वारा समाधिकी विधि व्यवस्था है। )

४र्थ लङ्कावतार—( श्लोकसंख्या ३०००, इसमें रावणका मलयगिरि गमन और वहां शाक्यसिंहके निकट बुद्धचरित सुन कर बोधिज्ञान-लाभकी कथा वर्णित है। )

५म तथागतगुह्यक।

६ष्ठ सद्धर्मपुण्डरीक—( इसमें चैत्य वा बुद्धमण्डलनिर्माण पद्धति और तत्पूजा-फल वर्णित है। )

७म ललितविस्तर—( श्लोकसंख्या ७०००, यह बुद्धपुराण नामसे भी प्रसिद्ध है। इसमें शाक्यसिंहका चरित विस्तृत भावमें कीर्त्तित हुआ है। )

८म सुवर्णप्रभा—(इसमें सरस्वती, लक्ष्मी और पृथिवीका आख्यान और उनकी शाक्यबुद्धपूजा वर्णित है। )

९म दशभूमीश्वर ( श्लोकसंख्या २०००, इसमें दश भूमिका वृतान्त विस्तृतभावसे वर्णित है। )

उक्त नवधर्म व्यतीत नेपाली बौद्धोंके मध्य स्वयम्भूपुराण ( वृहत् और मध्यम ) पाया जाता है। इसमें नेपालके प्रसिद्ध स्वयम्भूक्षेत्र और वहांके स्वयम्भू-चैत्यका माहात्म्य विस्तृत भावसे वर्णित है। यह पुराण १६वीं शताब्दीमें रचा गया है। इस पुराणके शेषांशसे मालूम होता है, कि शैवसे ही आधुनिक बौद्धोंका प्रभाव मग्न हुआ है,—शैवसम्प्रदायने ही बौद्धधर्मको ग्रास कर डाला है। इस वृहत् स्वयम्भूपुराणमें लिखा है—

यदा भविष्ये काले च अत्र नेपालमण्डले।
शैवधर्मा प्रवर्त्तन्ते दुर्भिक्षञ्च भविष्यति॥
यथा यथा शैवधर्मं प्रवर्त्ततेऽत्र मण्डले।
तथा तथा च अत्यर्थं दुःखपीड़ा भविष्यति॥
बौद्धलोकगणा येऽपि शैवधर्मं करिष्यति।
ते सर्वे कृतपापाश्च नरकञ्च गमिष्यति॥
शैवलोका जना येऽपि बौद्धधर्मं प्रवर्त्तते।
तस्य पुण्यप्रसादाच्च सुखावतीं गमिष्यति॥ (८ अ०)

पुराण—एक तीर्थिक। अवदानशतकमें लिखा है, कि उनके साथ एक दूसरे बौद्धका विवाद हुआ। महाराज प्रसेनजित्‌ने दोनोंका विवाद खण्डन करनेके लिये एक सभा की और दोनोंको ही अपने अपने आराध्य देवकी पूजा करनेका हुकुम दिया। पूजाके समय पुराणके इष्टदेवने पुष्प ग्रहण नहीं किया यह देख उनके उपासकोंने उपेक्षा करके उनका आश्रय छोड़ दिया था।

२ तुलामानविशेष।

पुराण—उड़ीसाकी करदराज्यवासी एक आदिम जाति। मयूरभञ्जके सामन्तराज्यमें ही इनकी संख्या सबसे अधिक है। खरियाओंके साथ इनका अनेक सादृश्य है। इन लोगोंका कहना है, कि पक्षीके डिम्बसे उनकी उत्पत्ति है। डिम्बकुसुमसे भञ्जराजगणकी, लालासे पुराणगणकी और खोलासे खरियाजातिकी उत्पत्ति हुई है। इनका आचार व्यवहार बहुत कुछ खरिया और जुयाङ्ग जातिसे मिलता जुलता है।

खरिया और जुयांग शब्द देखो।

२ चट्टग्रामकी पार्वत्यप्रदेशवासी जाति विशेष। जब से वे पार्वत्य-त्रिपुरा ( स्वाधीन त्रिपुरराज्यमें ) आ कर बस गये हैं, तभीसे इनका तिपारा वा टिपरा नाम पड़ा है। कर्णफुली नदीके उत्तरी किनारे त्रिपुराके अधिकृत पार्वत्यप्रदेशमें ही इनका वास है। सभी पार्वत्य जातिकी तरह इनका प्रधान व्यक्ति ही अपराधादिकी निष्पत्ति करता है। ये लोग चञ्चल स्वभावके होते और अधिक दिन तक एक जगह रहना पसन्द नहीं करते हैं।

मृत्युके बाद वे लोग शवदेह नदी वा जलके

के समीप बुला कर सम्राट्के प्रश्नका यथायथ उत्तर देनेको कहा। पुराणगिरिने कहा, कि अभी भारतके शासनकर्त्ता हेष्टिंस साहब (Governor of Hindustan) हैं। इस प्रकार नाना कथावार्त्ताके बाद वे सम्राट्से एक पत्र ले कर हेष्टिंसको देनेके लिये राजी हुए। चीन-राजधानीमें ही लामाकी मृत्यु हुई, पीछे पुराणगिरी अन्यान्य शिष्योंके साथ उनकी पूतदेहको बक्समें रख कर भोटराज्यकी ओर रवाना हुए। पिकिनसे दिगुकीं नगर आनेमें उन्हें ७ मास ८ दिन लगे थे।

जब वे भोट राजधानीमें रहते थे, उस समय वहांके राजपुरुषोंने राज्यसंक्रान्त कुछ प्रयोजनीय कागज़ पत्र ले कर भारतके तत्कालीन गवर्नर-जेनरल हेष्टिंस बहादुरको देनेके लिये उनसे अनुरोध किया। वे उन सब विशेष प्रयोजनीय कागजोंको ले कर बारवेल और इलियट साहबके निकट रख आये। इन सब राजकीय कार्योंसे राज्यका विशेष मङ्गल होगा यह, वे जानते थे और इसी कारण अपने अलौकिक क्षमता-बलसे यह सब क्षुद्रतर कार्य सम्पादन करनेसे वे कुण्ठित नहीं होते थे। अलावा इसके एक समय काशीराज चेत्सिंह और वहांके रेसिडेण्ट ग्रेहम साहबने किसी कार्योपलक्षमें इन्हें बुलवा भेजा था, कुछ दिनोंके बाद गवर्नर-जेनरलने इन्हें आशापुर नामक एक ग्राम जागीरमें दिया था तथा वे उसका निष्कर भोग दखल करते आते थे।

उनकी बुद्धि, अध्यवसाय, वीर्य और साहसकी ओर ध्यान देनेसे वे एक महा पुरुष थे, इसमें कोई सन्देह नहीं। सैकड़ों पर्वत, नद, नदी, नगर अतिक्रम कर तथा नाना प्रकारके असभ्य और बर्बर जातिके मध्य हो कर पैदल भ्रमण करना साधारण साहस वा उत्साहका काम नहीं है।

पुराणपुरुष (सं॰ पु॰) पुराणैर्वेदादिभिरूपस्ततः पुरुष मध्यपदलोपि-कर्मधारयः वा पुराणः पुरुषः। विष्णु।

पुराणप्रोक्त (सं॰ त्रि॰) पुराणे प्रोक्तं। पुराणोक्त, जो पुराणमें कहा गया हो।

पुराणवित् (सं॰ त्रि॰) पुराणं वेत्तिविद-क्विप्। पुराणवेत्ता, पुराण जाननेवाला।

पुराणविद्या (सं॰ स्त्री॰) पुराणस्य पुराणशास्त्रस्य विद्या, पुराणशास्त्रकी विद्या।

पुराणान्त (सं॰ पु॰) पुराणान् पुरातनाद्। अन्तयति अन्त-णिच्-अण्। १ यम। पुराणस्य अन्तः अवसान २ पुराणका शेष।

पुराणाधिष्ठान—काश्मीर राज्यकी प्राचीन राजधानी। तख़्त-इ-सुलिमान नामक स्थानसे १ क्रोस दक्षिण-पूर्वमें पाण्ड्रेथान् नामक जो नगर है, यही उनकी प्राचीन कीर्त्तियोंका परिचय देता है। जब यह नगर ध्वंसप्राय हो गया, तब ६ठीं शताब्दीके प्रारम्भमें राजा प्रवरसेनने वर्त्तमान श्रीनगरमें राजधानी बसाई। चीनपरिव्राजक यूएनचुवङ्ग जब भारतवर्ष आये तब उन्होंने ६३१ ई॰में इस प्राचीन नगरके समीप एक विख्यात बौद्ध स्तूप देखा था। इस स्तूपके मध्य शाक्य बुद्धके दन्त प्रोथित थे। किन्तु लौटते समय ६४३ ई॰में पञ्जावमें आ कर उक्त परिव्राजकने वह पवित्र दांत नहीं देखा था। कन्नौजराज हर्षवर्द्धनने दलबलके साथ काश्मीर सीमान्तमें आ कर जब काश्मीरपति दुर्लभराजसे बुद्धदन्त मांगा तब उन्होंने आह्लादपूर्वक दन्त लौटा कर हिन्दूत्वकी गौरव रक्षा की थी।

पुरातत्त्व (सं॰ पु॰) प्राचीन काल सम्बन्धी विद्या, प्रत्नशास्त्र।

पुरातन (सं॰ पु॰) १ विष्णु। (त्रि॰) २ प्राचीन, पुराना।

पुरातन गुड़ (सं॰ पु॰) प्राचीन गुड़, पुराना गुड़। गुण—पित्त और वातनाशक, त्रिदोषघ्न, रुचिकर, हृद्य, विष्ठा और मूत्रशोधक, अग्निकर, पाण्डु और प्रमेहनाशक, स्निग्ध, स्वादुकर, लघु, श्रमघ्न और पथ्य।

पुरातनघृत (सं॰ क्ली॰) पुराना घी, एक घड़ेमें दश वर्ष घी रखनेसे वह पुराना होता है। घी जितना ही पुराना होगा, उसमें उतना ही अधिक गुण होगा। इसका गुण—अपस्मार, मूर्च्छादि, शिरःशूल और मुखरोगादि नाशक, किसी किसीका कहना है, कि घी एक वर्षमें पुराना होता है।

पुरातन-धान्य (सं॰ क्ली॰) पुरातनं धान्यं। संवत्सराद्युषित धान्य, पुराना धान। एक वर्षके पुराने धानमें गुरुता आदि दोष नहीं रहते।

पुरातल (सं॰ क्ली॰) तलातल, सात पातालके नीचेकी भूमि।

पुराधिप ( सं० पु० ) पुरस्य अधिपः। पुराध्यक्ष, नगराधिप।

पुराध्यक्ष ( सं० पु० ) पुरस्य पुराधिकृतो वा अध्यक्षः। नगराधिकृत, पुरका अधिपति।

युक्तिकल्पतरुमें राजाओंके अन्तःपुराध्यक्षका लक्षण इस प्रकार लिखा है,—वृद्ध, कुलोद्भत, कार्यकुशल, विशुद्ध स्वभाव और विनीत ये सब गुणसम्पन्न व्यक्ति राजाके अन्तःपुरके अध्यक्ष हो सकते हैं।

"वृद्धः कुलोद्भतः शक्तः पितृपैतामहः शुचिः।
राज्ञामन्तःपुराध्यक्षो विनीतश्च तथेष्यते॥"

पुराना ( हिं० वि० ) १ जो बहुत दिनोंसे चला आता हो, जो नया न हो। २ जो बहुत पहले रहा हो, पर अब न हो, प्राचीन। ३ कालका, समयका। ४ जिसका चलन अब न हो। ५ जिसने बहुत जमाना देखा हो, जिसका अनुभव बहुत दिनोंका हो। ६ जो बहुत दिनोंका होनेके कारण अच्छी दशामें न हो। (क्रि० सं०) ७ पूरा करना, भराना। ८ पालन कराना, अनुकूल बात कराना। ९ इस प्रकार बांटना कि सबको मिल जाय, अंटाना, पूरा डालना। १० किसी घाव, गड्ढे या खाली जगहको किसी वस्तुसे छेक देना। ११ अनुसरण करना।

पुरायोनि (सं० पु०) पुरा प्राचीना योनिरस्य। महादेव।

पुरारा—मध्यप्रदेशके भाण्डार जिलेका एक सामन्तराज्य। यह बाघनदीके किनारे अवस्थित है। भूपरिमाण ३१ वर्गमील है। यहांके सरदार गोंड़ जातिके हैं। पार्श्ववर्त्ती विस्तृत शालवन व्याघ्रसंकुल है। पुरारा ग्राम ही इसका सदर है।

पुराराति ( सं० पु० ) पुरस्य अरातिः। त्रिपुरभेदक, शिव, पुरारि।

पुरारि ( सं० पु० ) पुरस्य अरिः। शिव, महादेव।

पुरार्द्धविस्तर (सं० पु०) पुरार्द्धं पूर्वार्द्धं विस्तरो विस्तृतिरस्येति।

पुरावती ( सं० स्त्री० ) नदीभेद।

पुरावसु ( सं० पु० ) पुरा पूर्वकाले उत्पत्तेः प्रागित्यर्थः वसुः। भीष्म।

पुराविद् ( सं० त्रि० ) पुरा पुरावृत्तं वेत्ति विद-क्विप्। पुरावृत्ताभिज्ञ, पुराणवेत्ता।

पुरावृत्त ( सं० क्ली० ) पुरा पुराणं वृत्तं चरितं यत्र। पूर्ववृत्तान्तनिबन्धन, पुराना वृत्तान्त, पुराना हाल, इतिहास।

पुरासाह् ( सं० पु० ) पुराणि शत्रुपुराणि सहते अभिभवति सह-ण्वि पूर्वपददीर्घः। शत्रुपुराभिभावक, इन्द्र।

पुरासिनी ( सं० स्त्री० ) पुरं नगरमस्यति त्यजतीति अस-णिनि-ङीप्। सहदेवीलता, सहदेइया नामकी बूटी।

पुरासुहृद् ( सं० पु० ) पुरस्य त्रिपुरस्य असुहृत् शत्रुः। शिव।

पुरि ( सं० स्त्री० ) पुर्य्यते इति पृ-इ ( कृ गृ भृ पृ कुटीति। उण् ४।१४२ ) स च कित्। १ पुरी। २ नदी। ३ शरीर। ( पु० ) पुर्यते यश आदिभिरिति। ४ राजा। ५ संन्यासीविशेष। मुण्डमालातन्त्रमें इनका लक्षण इस प्रकार लिखा है—

"देवतायाः सदा ध्यानं श्रीगुरोः पूजनं तथा।
अन्तर्यागेषु यो निष्ठः स वीरः पुरिरेव च॥"

( मुण्डमालातन्त्र २ प० )

जो वीर सर्वदा देवताके ध्यानमें निरत, गुरुपूजारत और अन्तर्यागावलम्बी हैं, वे पुरि कहलाते हैं।

६ दशनामी संन्यासियोंके मध्य एक प्रकारका संन्यासिभेद। शङ्कराचार्यके प्रधानतः पद्मपाद, हस्तामलक, मण्डन और तोटक ये चार शिष्य थे। इनमेंसे फिर तोटकके तीन शिष्य थे, सरस्वती, भारती और पुरि।

"ज्ञानतत्त्वेन सम्पूर्णः पूर्णतत्त्वपदे स्थितः।
परब्रह्मरतो नित्यं पुरिनामा स उच्यते॥"

( प्राणतोषिणी अवधूतप्र० )

जो ज्ञानतत्त्वमें सम्पूर्ण हैं अर्थात् जिन्होंने ज्ञानलाभ किया है तथा जो पूर्णतत्त्वपद पर अवस्थित और सतत परब्रह्ममें अनुरक्त हैं, वे ही पुरि कहलाते हैं।

इनका आनुषङ्गिक विवरण दशनामी शब्दमें देखो।

इसी पुरिनामसे इस साम्प्रदायिक संन्यासियोंकी उत्पत्ति हुई है। कौन कौन गुण रहनेसे पुरि उपाधि प्राप्त होती है, प्राणतोषिणीमें यह विषय इस प्रकार लिखा गया है,—

शङ्करस्वामीके प्रतिष्ठित चार मठोंमेंसे शृङ्गगिरिके मठमें पुरिश्रेणिस्थ संन्यासी देखनेमें आते हैं। जो इस पुरि श्रेणीमें प्रवेश करके उन मतमें दीक्षित होते हैं वे

हो पुरि कहलाते हैं। विख्यात पुराणपुरी इसी श्रेणी-के अन्तगत थे। पुराणगिरि देखो।

पुरि श्रेणीके मध्य कुछ लोगोंने वैष्णवधर्म ग्रहण किया है। यशोहर जिलेके अन्तर्गत स्थानविशेषमें इस सम्प्रदायके कुछ व्यक्ति योगीवैष्णव नामसे प्रसिद्ध हैं। प्रवाद है, कि श्रीचैतन्य महाप्रभुने किसी समय काशीधामके ईश्वरेन्द्रपुरिके निकट उपस्थित हो कर कहा था, 'मैंने एक मन्त्र प्राप्त किया है सुनिये।' पुरि वह मन्त्र सुनते ही प्रेमाभिभूत हो गये और वैष्णवधर्म ग्रहण करके उन्होंने अपनी आत्माको चरितार्थ किया। उनके गुरु माधवेन्द्रपुरि भी शिष्यके समीप उक्त मन्त्रका आस्वाद पा कर वैष्णव धर्ममें दीक्षित हुए। क्रमशः दशनामी संन्यासि-सम्प्रदाय-मेंसे बहुतेरे वैष्णव-सम्प्रदाय सन्निविष्ट हुए। ये लोग उदासीन अथच दारपरिग्रह करते हैं, इसीसे योगी और गिरि-वैष्णव दोनों ही कहलाते हैं। उत्कलमें कई जगह योगी और गिरि नामक दो प्रकारके वैष्णव देखे जाते हैं। यह गृहस्थ योगीवैष्णव भिक्षा द्वारा और गिरिवैष्णव कृषि-कार्य तथा शिष्य-सेवकादिका दान ग्रहण करके अपना गुजारा चलाते हैं। अन्यान्य वैष्णवोंकी तरह इनके स्वतन्त्र मठ और महन्त हैं। महन्तके निकट वे मन्त्रोपदेश ग्रहण करते हैं। २ नदीविशेष।

पुरिखा (हिं० पु०) पुरखा देखो।

पुरिया (हिं० स्त्री०) वह नदी जिस पर जुलाहे वानेको बुननेके पहले फैलाते हैं।

पुरिश (सं० पु०) पुरि देहे शेते शी-अ। पुरुष।

पुरी (सं० स्त्री०) पुरी वा ङीष्। नगरी, शहर।

"नृपावासः पुरी प्रोक्ता विशांपुरमपीष्यते ॥"

(श्रीधरस्वामीधृत भृगुव०)

राजा जहां वास करते हैं, वह स्थान पुरी कहलाता है।

राजाको शत्रुओंके आक्रमणसे बचानेके लिये पुरीको अति सुदृढ़ करना चाहिये। महाभारतके वनपर्वमें सुदृढ़ पुरीवर्णनकी जगह लिखा है, कि शिशुपालवधके बाद राजा शाल्वने द्वारकापुरी पर आक्रमण किया। उस समय वह पुरी नीतिशास्त्रविधानानुसार सभी प्रकारसे सुसज्जित थी। वह नगर तोरण, पताका, योधगण, तदाश्रयस्थान, शत्रुप्रहारक यन्त्रविशेष (कमान बन्दूक प्रभृति), सुरङ्गरूप गुप्तपथनिर्माता, खनक, लौहमुखशंकु-युक्त रथ्या, खाद्यद्रव्यपूरित अट्टालकयुक्त पुरद्वार, चक्र-ग्रहणी, विपक्षप्रक्षिप्त उल्का और अलात निवारक आयुध-विशेष, मृत्तिका और चर्मनिर्मित समस्त पात्र, भेरी, पणव और आनव आदि वाद्ययन्त्र, तोमर, अंकुश, शतघ्नी, लाङ्गल, भूशुण्डी, वर्त्तुलीकृत पाषाणसमूह, परश्वध, लौहमय चर्म, आग्नेय अस्त्रसमूह, गुलिकोपक्षेपक-यन्त्र और विविध अस्त्रशस्त्रोंसे परिपूर्ण था। प्रधान प्रधान वीरगण इस पुरीकी रक्षा करते थे।

यदि पुरीको संरक्षित करना हो, तो उसे उक्त द्रव्य द्वारा पूर्ण कर रखे। (भारत वनप० १५ अ०) पुर देखो।

पुरी—विहार और उड़ीसाका एक उत्तरीय जिला। यह अक्षा० १९° २८' से २०° २६' उ० तथा देशा० ८४° ५६' से ८६° २५' पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण २४९९ वर्गमील है। इसके उत्तर और उत्तरपूर्वमें कटक जिला, दक्षिणपूर्व और दक्षिणमें बङ्गोपसागर, पश्चिममें गञ्जामका मन्द्राज जिला और उत्तर-पश्चिममें नयागढ़, रणपुर और खन्दपड़ा सामन्तराज्य है। पुरी नगर ही जिलाका सदर और विभागीय राजकर्मचारियोंका आवासस्थान है।

स्वभावतः पुरी जिला तीन भागोंमें विभक्त है, यथा—दयानदीके दक्षिणकूलसे दाण्डिमाल और खोरदाकी पार्वत्यभूमि तकका स्थान पश्चिमांशवर्त्ती, यहांसे महा-नदीकी अववाहिका मध्यभाग और चिल्काह्रद तथा समुद्रपर्यन्त तकका स्थान पूर्वभाग। मध्य और पूर्व प्रदेशकी जमीन कर्दममय और समुद्रतीरसे मध्यदेशवर्त्ती पार्वतीय उपत्यका समधिक उर्वरा है। महानदीके मुहाने और छोटी छोटी बहुत-सी स्रोतस्विनी यहां बहनेके कारण खेतीवारीको विशेष सुविधा है। कोआखाई नदीकी प्राचीन और कुशभद्रा शाखा कुशभद्रा नामसे बङ्गोपसागरमें गिरती है तथा भार्गवी, नूना और दया नामकी तीन शाखाएं, भार्गवी और दया नामक चिल्का-ह्रदमें आ मिली हैं। पूर्वांशकी अपेक्षा मध्यमांशकी जन-संख्या अधिक है। देवी नदीके मुहानास्थित पूर्वसीमा-

वर्त्ती स्थान जंगलसे परिपूर्ण है। वर्षाकालमें जलपूर्ण नदीमें नाव द्वारा पण्यद्रव्य पहुंचाया जाता है। इस समय भार्गवी, दया और नूना नदीकी अवस्था भीषणतरा हो जाती है। भीषण बाढ़से तीरवर्त्ती भूमि डूब जाती है जिससे शस्यादिकी विशेष क्षति होती है। दीन दुःखी प्रजाको इस प्रकार क्षतिग्रस्त होते देख १८६६ ई०में करीब चार सौ मील लम्बा एक सुदीर्घ बांध दिया गया है। उक्त वर्षकी बाढ़से जल प्लावित हो प्रायः छः लाख रुपयेका अनाज नष्ट हुआ था। अलावा इसके प्रायः तीस हजार बीघा उर्वरा जमीन बाढ़के भयसे जोती नहीं गई थी। पूर्वदिक्स्थ बङ्गोपसागरका चर-स्थान वालुकामय वलयरूपमें जिलेको घेरे हुए है। कहीं यह वालुका रेखा दो मील प्रशस्त और कहीं हस्तमात्र विस्तृत है। वाणिज्य विस्तारके लिये यहां कोई उपयुक्त बन्दर नहीं है। पुरी बन्दरमें एक मात्र आश्विनसे ले कर माघ तक देशीय नावें आ जा सकतीं। चिल्काह्रद छोड़ कर यहां सर नामक एक और दो कोस लम्बा ह्रद है। उसी ह्रदके जलसे भार्गवीकी वृद्धि और पुष्टि होती है, इसकी अपेक्षा चिल्का ह्रद १० गुणा बड़ा है। इस समुद्रांशकी पश्चिमी-सीमा पर पर्वतमाला और पूर्वकी ओर वालुकास्तूप दण्डायमान है। यहां चरके पड़ जानेसे जो पारिकुद्वीपकी उत्पत्ति हुई है, अभी वही उस वालुकास्तूपके साथ मिल जानेके कारण समुद्रसे यह ह्रद बिलकुल पृथक् हो गया है। यहांकी दृश्यावली नित्य नवीन और नयन-मन तृप्तिकर है। वर्षाऋतुमें पर्वत हो कर जलधारा ह्रदमें आ गिरी है, वर्षाकी सर्वग्रासी बाढ़से वहांकी प्रजा तथा खेती-बारीकी अवस्था प्रायः शोचनीय हो जाती है। शीतके प्रारम्भमें अर्थात् अग्रहायण और पौषमासमें यहांका जल खारा रहता है। पूर्व समयमें यहां लवण प्रस्तुत होता था। चिल्का देखो।

पुरी जिलेके वनविभागमें शाल, शीशम, कोविदार, कटहल, आम्र, पियासाल और कुर्मा प्रभृति मूल्यवान् वृक्ष रहनेके कारण वहां चकोर काष्ठका उतना अभाव नहीं देखा जाता। वनजात मधु, मोम, टसर, नाना जातीय औषध, वांश आदिसे देशवासियोंका विशेष उपकार होता है। शिकार, भ्रमण, प्राचीन लुप्तकीर्त्तियोंका सन्दर्शन, देवालय और तीर्थादिके परिदर्शन प्रभृति कौतूहलोद्दीपक आरामप्रद विहार यहां अप्रतुल नहीं है। श्रीक्षेत्रके जगन्नाथदेवका मन्दिर, भुवनेश्वर-मन्दिर, कोणारक, खण्डगिरि और नीलाचल स्थान देखने योग्य हैं।

पुरी जिलेका कोई पृथक् इतिहास नहीं है। पहले कटकनगरमें उड़ीसाविभागकी राजधानी थी। मुसलमान और महाराष्ट्र राजाओंके समयमें यहां जो सब लड़ाइयां हुईं, वे कटकके निकटवर्त्ती स्थानोंमें ही हुई थीं। इस कारण उड़ीसाके इतिहासके साथ इनका ऐतिहासिक तत्त्वसमूह निबद्ध हुआ है। इस जिलेके अंगरेजी शासनमें आनेके बाद यहां दो राष्ट्रविप्लवके निदर्शन पाये जाते हैं। १८०४ ई०में खुर्दाके महाराजने अङ्गरेजोंके विरुद्ध अस्त्रधारण किया था। पीछे १८१७-१८ ई०में पुरीके कृषिजीवियोंमेंसे अनेक पाइक सेनाकी विद्रोहवह्निमें जल मरे थे।

मरहठोंके बार बार आक्रमणसे विपर्यस्त हो खुर्दाराज अपनी सम्पत्तिका अधिकांश खो बैठे। एकमात्र खुर्दाके किलेमें ही उनकी स्वाधीनता रह गई थी। (१८०३ ई०में) जब पुरीप्रदेश अङ्गरेजोंके हाथ आया, तब खुर्दापतिने अङ्गरेजोंके साथ मित्रता कर ली। अङ्गरेज कमिश्नरके परामर्शसे खुर्दाराज मरहठोंको उनकी नष्टसम्पत्तिका अधिकार देनेको सहमत हुए। किन्तु जब अंगरेजी-सेनाने पुरीका परित्याग करके मन्द्राजकी ओर प्रस्थान किया, तब राजाकी मति पलट गई। उन्होंने अपने राज्य-उद्धारका अच्छा मौका जान कर १८०४ ई०में मुगलबन्दीके अन्तर्गत भारगांव ग्रामका राजस्व वसूल करनेके लिये आदमी भेजा। अङ्गरेज-गवर्मेण्टके आदेशकी उन्होंने जो अवहेला की इसके लिये कमिश्नरने उनकी बड़ी निन्दा की। इस पर भी उन्हें होश न हुआ और वे पुरीके जगन्नाथदेवके मन्दिर-संक्रान्त कार्यावलीमें हस्तक्षेप करके जनसाधारणके अप्रिय हो उठे। कमिश्नर बहादुरने उन्हें मुगलबन्दीका राजस्व वसूल करनेसे निषेध किया था। अनन्तर अक्टूबर मासमें पाइकगण विद्रोही हो पिप्पली ग्रामके निकटवर्त्ती स्थानोंमें भीषण अत्याचार करने लगे। इस पर

कटक गञ्जामसे अंगरेजी सेना भेजी गई। विद्रोही दलने पिपलीका परित्याग कर खुर्दा दुर्गमें आश्रय लिया। कुछ दिन लगातार गोलावर्षणके बाद दुर्ग अङ्गरेजोंके हाथ लगा। राजा दुर्ग छोड़ कर भाग चले, किन्तु आत्मसमर्पण करने पर भी उन्हें सम्पत्ति वापस न मिली। अंगरेज गवर्मेण्टके अधीन वह सम्पत्ति 'खासमहल' नामसे कहलाने लगी है। १८०७ ई०में राजाको मुक्ति दे कर पुरीधाममें रहनेका हुकुम मिला।

१८१७ ई०में पाइकगण पुनः विद्रोही हो उठे। इस बार खुर्दाराजसेनापति जगबन्धु उनके अधिनायक हो राजाकी तरह नेतृत्व करने लगे। ये पहले प्रवञ्चित हो कर अपनी सम्पत्ति खो बैठे थे। इसीका परिशोध लेनेके लिये वे दलबलके साथ इधर उधर भ्रमण करने लगे। विद्रोही दलने समय पा कर बाणपुरके थाना और गवर्मेण्टआफिसको लूटा तथा खुर्दाके राजकीय-प्रासादादिको जला डाला। विद्रोह-दमनके लिये अंगरेजी सेनाने कटकसे खुर्दा और पिपलीकी ओर कूच किया। दोनों दलमें घमसान लड़ाई छिड़ी। आखिर अंगरेजोंने ही विजयपताका फहराई। शीघ्रही सुशासन प्रतिष्ठित हुआ। किन्तु बन्दिराजके ऊपर अंगरेजोंका जो सन्देह था वह दूर न हुआ। राजाने कोई दूसरा उपाय न देख भाग जानेका विचार किया। अंगरेज-कौशलसे वे पुरी नगरमें ही पकड़े गये और फोर्टविलियम दुर्गमें बन्दी भावमें प्रेरित हुए। इसी साल फोर्टविलियममें उनकी मृत्यु हुई। पीछे अंगरेजीशासनसे खुर्दाकी विशेष श्रीवृद्धि हुई। पुरीराज १८७८ ई०में हत्यापराधमें अभियुक्त हुए और आजीवन उन्होंने अंगरेजोंके अधीन दासत्व शृङ्खलसे आवद्ध हो अपना समय बिताया। उनकी मृत्युके बाद उनके पुत्र ही अभी जगन्नाथमन्दिरकी देखरेख करते हैं। मन्दिरमें सबसे खुर्दाराजका ही भोग चढाया जाता है, पीछे और दूसरे दूसरे लोगोंका। श्रीक्षेत्रके जगन्नाथ देवके मन्दिर इस पुरी जिलामें रहनेके कारण यह स्थान जनसाधारणमें विशेष मशहूर हो गया है। जगन्नाथ देखो।

अन्यान्य विषयोंमें पुरीवासिगण विशेष कार्यकुशल नहीं होने पर भी लवण प्रस्तुत करनेमें बड़े सुदक्ष थे। अभी कपड़ा बुनना, सोने और चांदीका बारीक काम करना तथा मट्टीका बरतन बनाना ही यहांका प्रधान व्यवसाय हो गया है। १८७६ ई०में कलकत्ते और मद्राजमें पण्यद्रव्य ले जा कर बेचनेके लिये एक नियम लिपिबद्ध हुआ। चिल्कातीरवर्त्ती रम्भानगर ही उसका केन्द्रस्थान ठहराया गया। कलकत्तेसे ग्राण्डट्राङ्करोड़, कटकसे पुरी पर्यन्त यात्री जानेके पथ और वहांसे गञ्जाम हो कर मन्द्राजट्राङ्करोड मन्द्राज नगर तक विस्तृत रहनेके कारण वाणिज्यकी विशेष सुविधा हो गई है।

जिलेकी जनसंख्या १०१५२६४ है, जिनमेंसे सैकड़े पीछे ९८ हिन्दू और शेषमें मुसलमान तथा ईसाई हैं। अधिवासियोंके मध्य हिन्दूगण पूर्व प्रथानुसार ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रके भेदसे चार भागोंमें विभक्त हैं। सभी लोग प्राचीन पद्धतिके अनुसार अपना अपना जातीय व्यवसाय करते हैं। इस जिलेमें १ शहर और ३१० ग्राम लगते हैं।

प्रायः १०वीं शताब्दी तक यहां बौद्धधर्म खब बढ़ा चढ़ा था। सन्यासियोंका गुहावास, पार्वतीय आवास वाटिका और शिलालिपि ही उसका निदर्शन है। खण्डगिरि नामक पर्वत ही बौद्ध-कीर्त्तिक्षेत्रका प्रधान स्थान था। सर्पगुहा, हस्ती और व्याघ्रगुहा तथा राणीपुर नामक द्वितल बौद्धसङ्घासम आदि अनेक बौद्धकीर्त्तियां पाई गई हैं। वे सब कीर्त्तियां तीन विशिष्ट युगोंमें निर्मित हुई थीं, १म युग—वन्य पशुके वासस्थानकी तरह छोटी छोटी गुहा—बौद्धभिक्षुक योगियोंका प्रार्थनामन्दिर; २य युग—इस समय परस्परका सम्मीलन-स्थान और सुन्दर मन्दिरादि बनाये गये; ३य युग—सुन्दर वाटिका और मन्दिरादिका निर्माणकाल। राणीपुरका प्रासाद इसका निदर्शन है। उक्त सङ्घ-मन्दिरमें स्थापयिताकी चित्रित लीला खोदित है। सूर्यपूजाके निदर्शन स्थान कोणार्कका ध्वंसावशिष्ट मन्दिर आज भी उड़ीसाके उपकूलमें विद्यमान है।

अधिवासिगण स्वभावतः ही दरिद्र हैं। वेशभूषा सामान्य तथा दारिद्र्यव्यञ्जक हैं। विद्याशिक्षाके लिये यहां महात्मा सर जार्ज कैम्बबेलके उत्साहसे प्रायः २ हजार विद्यालय प्रतिष्ठित हुए हैं। अलावा इसके

संस्कृत सीखनेके लिये और भी कितने विद्यालय हैं। साधुसमागमके स्थान पवित्र श्रीक्षेत्रधाममें भी विभिन्न शङ्करादि साम्प्रदायिक संन्यासियोंके मठ देखनेमें आते हैं। वे सब मठ शास्त्रादि आलोचना और साधुसङ्गमके एकमात्र पुण्यमय स्थान हैं तथा एक एक महन्त एक एक मठके अधिकारी हैं।

२ पुरी जिलेका उपविभाग। यह अक्षा० १९ २८ से २० २३ उ० और देशा० ८५ ८ से ८६ २५ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण १५२८ वर्गमील और जनसंख्या सात लाखके करीब है। इसमें पुरी नामका एक शहर और १८८९ ग्राम लगते हैं। जगन्नाथदेवका प्रधान मन्दिर पुरी शहरमें अवस्थित है।

३ पुरीका प्रधान नगर वा जगन्नाथक्षेत्र। यह अक्षा० १९ ४८ उ० और देशा० ८५ ४९ पू० समुद्रके किनारे अवस्थित है। जनसंख्या पचास हजारके करीब है।

पुरी नगर उतना छोटा नहीं है। पवित्र क्षेत्रकी सीमा ले कर इसका आयतन ६५०० बीघा है। यात्रियों-के रहनेके लिये यहां अनेक मकान हैं। समुद्रतीरवर्त्ती वालुकामय स्तूपके मध्य हो कर नगरका जल अच्छी तरह नहीं निकलने तथा रास्ताओंके सङ्कीर्ण होनेके कारण यहांका स्वास्थ्य उतना अच्छा नहीं है। इसीसे कभी कभी ज्वरादि उत्कृष्ट पीड़ाका प्रादुर्भाव देखा जाता है। विशेषतः रथयात्रा, रासयात्रा, दोलयात्रा, स्नानयात्रा और हिन्दोलयात्रा आदि पर्वोंमें यहाकी जन-संख्या इतनी बढ़ जाती है, कि परस्परके शारीरिक उत्ताप और मूत्रपुरीषादिके त्यागसे यहांका जलवायु बिलकुल बिगड़जाता है। साथ साथ प्लेग भी आ पहुंचता है। जगन्नाथ-दर्शनाभिलाषी कितने तीर्थयात्री अकाल ही समुद्र-गर्भमें निक्षिप्त होते हैं, उसका निरूपण करना कठिन है। इस अकालमृत्युका निवारण करनेके लिये बद्धपरिकर अंगरेजकर्मचारियोंने तीन उपाय अवलम्बन किये हैं—

१म—नियमित संख्याके अतिरिक्त लोगोंको न आने देना, २य—राहमें कोई विपदापद न आन पड़े, उसके ऊपर लक्ष्य रखना, ३य—जिससे नगरमें कोई देशव्यापक पीड़ा अथवा प्लेग आने न पावे, इस विषयमें विशेष सतर्क रहना। विसूचिका रोगका प्रादुर्भाव होनेसे पहले यात्रीका आना रोक दिया जाता है। दूसरे खाद्या-भावके कारण भी यात्रियोंको भारी कष्ट होता है। जहाज और वर्त्तमान रेलपथ होनेके बहुत पहलेसे ही यहां तीर्थ-यात्रिगण पैदल आया करते थे। प्रायः चावल, चिउड़ा और नदी तड़ागादिके दुष्ट जलका सेवन करनेसे वे रोगा-क्रान्त हो राहमें तरह तरहके कष्ट भोगते थे और राहमें ही बहुतोंकी जीवनलीला शेष हो जाती थी। इस प्रकार विपद्से तीर्थयात्रियोंको परित्राण करनेके अभिप्रायसे राहमें अनेक अस्पताल राजाकी तरफसे खुल गये हैं। श्रीक्षेत्र-समीपवर्त्ती स्थानोंमें रोगियोंका तदारुक करनेके लिये चिकित्साविभागसे एक दल चौकीदार ( Medical patrol ) नियुक्त हुआ है। गवर्मेण्टकी ऐसी चेष्टा रहने पर भी मृत्युसंख्या कुछ भी कम नहीं हुई है। कारण भक्त तीर्थयात्रिगण जब तक मुमुर्षु अवस्थामें नहीं पहुंच जाते, तब तक वे अस्पताल जाना पसन्द करते ही नहीं।

ऐतिहासिक तत्त्वोंकी आलोचनासे मालूम होता है, कि बुद्धदेवके परवर्त्ती समयसे ले कर वर्त्तमान काल तक यहां धर्मप्राणताकी पराकाष्ठा लक्षित हुई है। संक्षेपमें केवल इतना ही कहा जा सकता है, कि यहां ईसा-जन्मके पहले बौद्धधर्म विराजित था। पीछे शैव और क्रमशः रामानुजादि वैष्णवमतावलम्बियोंकी उत्ते-जनासे पुरीक्षेत्र वैष्णवमय हो गया था। आज भी यहां उन बौद्धों और वैष्णवोंकी एकप्राणता और एकछत्रता एकमात्र श्रीक्षेत्रमें ही विद्यमान है। बाजारमें भोग खरीदते समय जातीयताका कुछ भी विचार नहीं है। एकप्राण और एकजातिकी तरह चण्डालसे ले कर ब्राह्मण तक सभी एक पात्रमें भोजन कर सकते हैं और एकमात्र जगन्नाथकी उपासना ही यहांका मुख्य धर्म है।

कितने वर्षोंसे हिन्दू जातिका महातीर्थक्षेत्र जगन्नाथ-धाम जनसमाजमें परिचित है तथा वर्त्तमान श्रीमन्दिर कब बनाया गया है, उसका निरूपण करना कठिन है। मालूम नहीं, ऐसे वालुकामय हताहत स्थान पर हिन्दू-जगत्के श्रेष्ठतीर्थका अवस्थान क्यों हुआ।

युक्तप्रदेशके सभी पवित्र तीर्थ मुसलमान-आक्रमणसे विध्वस्त और अपवित्र हो गये हैं। वालुकामय समुद्री-

पकूल पर स्थान पा कर जगन्नाथदेवका मन्दिर आज भी मस्तक उठाये हुए है। जब उड़ीसाके अफगान मुसलमानोंने इस प्रदेश पर आक्रमण किया, उस समय भी जगन्नाथ देवके पंडा लोगोंका पूर्ण प्रभाव था। श्रीक्षेत्रकी देवमूर्त्तिके ऊपर पंडा पुरोहितोंका पूर्णसत्त्व नहीं है। ये केवल ब्राह्मणोंके ही नहीं, वरन् सारे भारतवासियोंके पूजनीय देवता हैं। उच्च श्रेणीके ब्राह्मणसे ले कर नीच शबर जातिका भी आधिपत्य देखा जाता है।

भारतीय इतिहासके प्रभाती ऊषामें यहां निर्वाणपिपासामें प्रबुद्ध बौद्धोंने आश्रयलाभ किया था। कई शताब्दी तक शाक्यबुद्धका स्वर्णदण्ड इस पुरिधाममें प्रोथित रहनेके कारण उतने समय तक यह नगर बौद्धोंका जेरुसलेम समझा जाता था। समुद्रके उच्छ्वसित ऊर्मिमालाके घोर गभीर कलकल नादसे आत्मविस्मृत और ईश्वरप्रकृतिके ओङ्कारके अनुप्रासके शाब्दिक हिल्लोलमें तन्मय हो कितने साधु संन्यासी इस तीर्थसङ्गम पर आ कर समुद्रतीरवर्त्ती स्वर्गद्वार नामक पवित्रक्षेत्रमें संसारसे उदासीन हो कालके अनन्तक्रोड़में आश्रय लेते हैं, वह देखनेसे चमत्कृत होना पड़ता है। जिन्हें ईश्वरमें भक्ति और वैराग्य हुआ है, वे जो जीवन भरमें एक वार जगन्नाथदर्शन नहीं किये हैं, ऐसे मनुष्य भारतमें बहुत कम है।

४थी शताब्दीके प्रारम्भसे ही जगन्नाथदेवका प्रकृत इतिहास मिलता है। ३१८ ई०में रक्तवाहुने पुरी-आक्रमणकी कथा इतिहासमें लिखी है। इस समय जब पुरोहितगण देवमूर्त्ति ले कर नगरसे भाग चले, तब दस्युदल जनशून्य नगर पर अधिकार कर बैठे। प्रायः डेढ़ सौ वर्ष तक वह विग्रह पश्चिमदिक्वर्त्ती जगङ्गलमें छिपा रहा। पीछे किसी धर्मपरायण राजाने विदेशियोंको मार भगा कर देवमूर्त्तिकी पुनः प्रतिष्ठा की थी। तीन वार यह देवमूर्त्ति चिल्काहृदमें निक्षिप्त हुई। समुद्रपथसे जलदस्यु द्वारा आक्रमण अथवा दुर्द्धर्ष अफगान अश्वारोहियोंके करालकवलसे प्रतिमूर्त्तिकी रक्षा करना ही तद्देशवासी प्राणसे भी बढ़ कर मूल्यवान् समझते थे। पंडा लोग शत्रुके हाथसे पवित्र देवमूर्त्तिकी रक्षा करनेको अभिप्रायसे कभी उन्हें जलके मध्य और कभी जमीनके अन्दर छिपा कर रखते थे।

जगन्नाथके ऐसे विश्वव्यापी और चिरन्तनख्याति लाभका कारण यह है, कि वे आपामर साधारणके देवता हैं। दीनदरिद्रसे ले कर धनधान्यवान् व्यक्तिपर्यन्त सभी समान भावसे यहां आचरित होते हैं। ब्राह्मण पंडासे ले कर पाषण्ड कृषक पर्यन्त समनाधिकारमें त्रिजगत्के अधिपति नारायणके सामने खड़े हो सकते हैं। पर्तान्नवन्धन पुरुषोत्तमक्षेत्रमें जातिविचार कुछ भी नहीं है। ब्राह्मण शूद्रके हाथका और शूद्र भी किसी दूसरी जातिके हाथका महाप्रसाद खाते हैं। परमेश्वरकी निगाहमें मनुष्य और कीट समान है। इस जगन्नाथक्षेत्रमें आवहमानकाल उसका निदर्शन त्रिजगत्पतिके समीप विद्यमान है। हिन्दुशास्त्रमें यह जगन्नाथ-मूर्त्ति वैकुण्ठपति विष्णुका रूपान्तरमात्र है। पीछे पण्डा लोगोंने त्रिमूर्त्ति वा त्रिधाशक्तिका अवान्तर आश्रय ग्रहण कर समग्र मूर्त्तिको जगन्नाथ, भ्राता बलराम और भगिनी सुभद्रा इन कल्पित नामों*से अभिहित † किया है। पत-

* वृन्दावनचन्द्र श्रीकृष्ण नारायणके पूर्णावतारके जैसा कल्पित हैं। बलराम उनके भाई थे और सुभद्रा बहन थीं। विवाहस्थलमें कृष्णसखा अर्जुनकर्तृक सुभद्रा-हरण जैसा भीतिप्रद है, यहां भी सुभद्राका विवाहव्यापार वैसा ही कल्पनाश्रित है। श्रीक्षेत्रमें सुभद्रा समुद्रके भयसे डर कर अपने दोनों भाइयोंकी शरणापन्न हुई हैं। यह भी अलौकिक है, कि जगन्नाथ-मन्दिरके बाहर खड़े होनेसे समुद्रका गर्जन सुना जाता है, किन्तु सिंहद्वार पार करनेसे ही वह गर्जन फिर सुनाई नहीं देता। प्रवाद है, कि जब समुद्र सुभद्राप्रार्थी हो कर आये, तब कल्लोलकी हुंकारसे भयभीत हो कृष्णभगिनी सुभद्रा भग गई। भाईके आश्वासन देने पर वे उन्हींके समीप रह गई। श्रीकृष्ण (जगन्नाथ)-ने भगिनीका भय दूर करनेके लिये समुद्रको आगे बढ़नेसे रोक दिया। तभीसे समुद्र दूरमें ही दण्डायमान हैं। उनका गर्जन फिर कभी भी सुभद्राके कर्णस्पर्शी नहीं हुआ।

† जगन्नाथदेवकी मूर्त्तिकी तरह बौद्धशास्त्रमें भी इस प्रकार चित्राङ्कित एक यन्त्रस्तम्भिका उल्लेख है। राजा राजेन्द्रलाल, कनिंहम आदि प्रत्नतत्त्वविदोंने दोनोंका सादृश्य लक्ष्य करके जगन्नाथको पूर्वतन बौद्धकीर्त्तिका रूपान्तर स्थिर किया है। किंतु यह युक्ति समीचीन नहीं है। जगन्नाथ देखो।

छिन्न भारतकी सभी देवदेवियोंकी मूर्त्ति पुरीमन्दिरकी चारों ओर प्रतिष्ठित है। इस कारण भारतवासी विभिन्न साम्प्रदायिक व्यक्तिगण यहाँ आ कर स्वच्छन्दतासे अपने अपने अभीष्टदेवकी पूजा कर आत्माको चरितार्थ करनेमें समर्थ होते हैं। देवमन्दिरमें पुराणादिसे नाना चित्र प्रस्तरखण्ड पर प्रतिफलित हुए हैं।

जगन्नाथदेवकी प्रतिमूर्त्ति इस प्रकार क्यों गठित हुई, इस सम्बन्धमें दो एक प्रवाद इस प्रकार प्रचलित है,—पुराकालमें इन्द्रद्युम्न राजाने इसी देवमूर्त्तिकी स्थापनाकी कामनासे ब्रह्माकी तपस्या की। ब्रह्माके वरसे विश्वकर्माने आ कर समुद्रसैकतमें इस मन्दिरका निर्माण किया। पीछे उन्होंने राजासे कहा, 'मैंने जगन्नाथकी प्रतिमूर्त्ति गढ़ना आरम्भ कर दिया है, जब तक मूर्त्तिगठन शेष न हो जाय, तब तक कोई भी यह मन्दिर-द्वार खोल कर उसमें प्रवेश न करे, करनेसे काममें बाधा पहुंचेगी।' बहुत दिन बीत जाने पर राजा बड़े ही व्यग्र हो उठे। उनका धैर्य बिलकुल जाता रहा। उन्होंने मन्दिर-द्वार खोला, मूर्त्तिको वर्त्तमान आकृति तक गढ़ा हुआ पाया। तभीसे विश्वकर्मनिर्मित वही मूर्त्ति जनसमाजमें जगन्नाथदेवकी प्रतिमूर्त्ति समझ कर पूजी जाती है। फिर किसी किसीका कहना है, कि यहांके आदिमवासी शबरगण निविड़ अरण्यमें नीलवर्णके एक पत्थरकी पूजा करते थे। वह जाग्रत देवता अनार्य जातिकी पूजा और उत्सर्गीकृत उपहारादिसे परितुष्ट न हो कर आर्योंके पवित्र और शुद्धभावसे प्रदत्त भोगादि ग्रहण करनेको इच्छुक हुए। प्राचीन आर्यवंशीय जब कभी किसी राजाने इस प्रदेशमें पदार्पण किया तब उन्हींके यत्नसे उस प्रस्थरखण्डको काट छांट कर नूतनभावसे प्रतिमूर्त्ति गठित हुई। आज भी उड़ीसाके प्रत्येक घरमें दोनों प्रकारकी पूजा प्रचलित हैं। आर्य जातिकी देवदेवीके मन्दिरके पार्श्व ही प्राचीन अनार्योंकी मूर्त्तिहीन प्रस्तरमय ग्राम्यदेवताओंकी भी स्वतन्त्र पद्धतिके अनुसार पूजाविधि निबद्ध है।

उक्त प्रकारसे कोई युक्तप्रदेशवासी विष्णुपूजक किसी आर्यवंशीय राजाके पुरीधाममें आगमन और अवस्थानकी कल्पना करते हैं। क्रमशः उन्होंने आदिम अधिवासियोंको अधीनतापाशके बद्ध करनेकी आशासे इनकी मनस्तुष्टिके लिये आर्य और अनार्य प्रथाके क्रियाकलापादिको मिश्रित कर रखा है। पुराणमें लिखा है, कि विष्णु एक मात्र राजा और वीरपुरुषोंके देवता हैं। उक्त विधानसे यहांकी जगन्नाथ मूर्त्ति भी सबसे पहले ब्राह्मण द्वारा पूजित न हो कर राजा-द्वारा पूजित होती है और राजाके आदेशसे पूजाविधि प्रवर्त्तित हुआ करती है।

इस सुदूर आङ्गलभूमिमें पहले पहल वैष्णवधर्मका प्रचार हुआ, सो नहीं। सम्भवतः सबसे पहले यहां अनार्योंकी प्रस्तरपूजाकी ही प्रधानता थी। क्रमशः आर्यगण स्वधर्मप्रचारके उद्देशसे यहां आये। पीछे ईसा जन्मके पहलेसे ले कर ४थी शताब्दी तक यहां बौद्धयति और आर्हत्गणके कलकण्ठसे उड़ीसाका कन्दरसमूह प्रतिध्वनित हुआ था। इस समय उसके साथ साथ शैव और वैष्णवोंका अभ्युदय हुआ। शैवप्रभावका चूड़ान्त दृष्टान्त भुवनेश्वरमन्दिरमें ही प्रतिभात हुआ है। ५वीं शताब्दीसे ही यहां वैष्णव धर्मकी गोटी जमने लगी। १२वीं शताब्दीको पुरीधाममें जो जगन्नाथदेव उड़िसापतिके चिरसहाय और सम्पत्ति थे, रामानुजकी ओजस्विनी वक्तृता और तेजस्विनी प्रतिभासे समस्त दाक्षिणात्यवासीने उक्त देवमूर्त्तिको पूज्य देवता समझ लिया था। ११५० ई०में उक्त महापुरुषने नगर नगर घूम कर विष्णुमें एकत्व, आदिके कारण का आरोप करके वैष्णव धर्म का प्रचार किया। जब नारायण समस्त ब्रह्माण्डके अधिपति हैं, तब सभी मनुष्योंका उनके ऊपर समान अधिकार है। रामानुजके शिष्योंसे ही वैष्णवोंकी जातीय एकताका सूत्रपात हुआ। वे जब एक ईश्वरकी सृष्ट-सन्तान हैं, तब उनके साथ एकत्र भोजन और शयन करना अवैध नहीं है।

११०७ ई०में राजा चोड़गङ्गदेव उड़ीसाके सिंहासन पर अधिरूढ़ थे। गङ्गानदीसे ले कर गोदावरी तट तक उनका आधिपत्य फैला हुआ था। उनके वंशके अनङ्गभीम १० सेतु और १५२ स्नानसोपानका निर्माण, कूप तड़ागादिका खनन, पान्थशाला आदि साधारण आश्रयस्थान इत्यादि कीर्त्तियां छोड़ कर गये हैं। वर्त्तमान जगन्नाथका मन्दिर चोड़गङ्गकी अलौकिक कीर्त्ति है।

१३वीं और १४वीं शताब्दीको भारतमें नवयुग उपस्थित हुआ। वैष्णव-चूड़ामणि रामानन्द और कबीरकी

विमोहिनी वक्तृतासे विमुग्ध हो भारतवासियोंने वैष्णव-धर्म ग्रहण किया और इस प्रकार अपनेको पुण्यवान् समझा। कवीरके वाद महाप्रभु श्रीचैतन्यने जगत्-वासियोंको भुला कर वैष्णवधर्मका प्रचार किया। उक्त महापुरुषके मतसे जगदीश्वरके निकट जाति वा कुलका विचार नहीं है। जो कायमनसे उनकी सेवामें रत रहते हैं, वे कभी भी विमुख नहीं होते। चैतन्यके प्रभावसे पुरीवासी वैष्णवधर्ममें दीक्षित हुए। वहांके प्रधान प्रधान पण्डितोंने महाप्रभुके तर्कसे पराभूत हो उनका शिष्यत्व ग्रहण किया। श्रीक्षेत्र ही चैतन्यकी जीवलीला हुई। उनकी मृत्युके वाद वैष्णवोंने उन्हें नारायणका अंश जान कर जगन्नाथ-मन्दिरके पार्श्वमें उनकी भी मूर्त्ति-प्रतिष्ठा की है। समग्र उत्कलप्रदेशमें आज भी प्रायः ८ सौ चैतन्यमूर्त्ति विराजित हैं।

महाप्रभुकी जीवद्दशामें ही (१५२० ई०में) उत्तर-भारतमें वल्लभस्वामीने वैष्णव मतका प्रचार किया। उनका मत उक्त महापुरुषोंके मतसे स्वतन्त्र था। रामानुज, रामानन्द, कवीर, चैतन्य और वल्लभस्वामी आदि शब्द देखो।

इस प्रकार धीरे धीरे धार्मिकोंके अभ्युदय और पुण्यक्षेत्र जगन्नाथतीर्थमें समागमके लिये अनेक मठोंकी प्रतिष्ठा हुई है। जगन्नाथदेवकी वार्षिक आय प्रायः ७ लाख रुपयेकी है। एतद्भिन्न यात्रियोंके प्रदत्त अलङ्कारादि भी कम दामके नहीं होते। प्रवाद है, कि प्रसिद्ध कोहिनूर जो एक समय खण्डाकारमें महारानी भारतेश्वरी विक्टोरियाके मुकुटमें और अभी पञ्चमजार्जके मुकुटमें शोभा देता है, वही पञ्जावकेशरी रणजित् सिंह जगन्नाथदेवको दान कर गये थे*। जगन्नाथक्षेत्रमें वैष्णवधर्मका पूर्ण प्रभाव विद्यमान रहने पर भी विमला देवीके मन्दिरमें शक्तिउपासनाके अनेक निदर्शन पाये जाते हैं।

जगन्नाथकी सेवकमण्डलीके मध्य प्रायः ३६ थाक और ९७ श्रेणी हैं। खुर्दाराज सर्वोमें श्रेष्ठ है। पंडा लोगोंमेंसे कुछ देवमूर्त्तिको आभरणादिसे भूषित करते, कोई पूजाके आयोजनमें लगे रहते, कोई परिच्छादिकी रक्षा करते और कोई रन्धनादि काम करते हैं। एतद्भिन्न सेवानुरत भृत्यगण, नर्त्तकीगण, वाद्यकरगण, मालाकार-गण और नाना कारिकर देवसेवामें समय विताते हैं। श्रीमन्दिरके एक एक स्थानमें प्राचीन सभी ग्रन्थ रक्षित हैं। यहां बहुतसे विज्ञ व्यक्ति सर्वदा शास्त्रानुशीलनमें समय व्यतीत करते हैं।

देवमन्दिर चार भागोंमें विभक्त है, १म भोगमन्दिर, २य नाट्यमन्दिर, ३य दर्शनमन्दिर वा जगमोहन और ४र्थ पीठभूमि वा पवित्र गर्भगृह। यहां जगन्नाथ, वलराम और सुभद्राकी मूर्त्ति स्थापित है। सिंहद्वारके वहिर्देशमें एक अति प्राचीन स्तम्भ है जहां बहुतसे दर्शक आ कर इकट्ठे होते हैं। पुरी उपकूलसे १० कोस उत्तर जहां सूर्यउपासकोंके पवित्र मन्दिरादिका ध्वंसावशेष पड़ा है, उक्त स्तम्भ उसी कोणार्कसे लाया गया है। कितने समय पहले यहां सूर्योपासना प्रचलित थी, उसके प्रकृत समयका निरूपण करना कठिन है।

मन्दिरका विस्तृत विवरण जगन्नाथ शब्दमें देखो।

जगन्नाथदेवकी रथयात्रा ही यहांका प्रधान उत्सव है। यह उत्सव आषाढ़ी शुक्ला द्वितीयासे आरम्भ हो कर आठ दिन तक रहता है। जगन्नाथ देवका रथ ४५ फुट ऊंचा, ३५ फुट चतुरस्र और ७ फुट व्यासके १६ चक्र हैं। सुभद्रा और वलरामका रथ उससे कुछ छोटा है। उत्सवके दिन मूर्त्तिको तीन रथों पर विठा कर महासमारोहसे उद्यानवाटिकामें ले जाते हैं। उद्यान-वाटिकासे ले कर श्रीमन्दिर तक रथयात्राके उपयोगी केवल एकही प्रशस्त पथ है और सभी पथ संकीर्ण हैं। श्री-मन्दिरसे उद्यानवाटिका आध कोससे भी कुछ कम दूरी पर है। इस पथ हो कर रथ लाते समय वालू चक्र वैठ जाता है (४२०० सौ वहांके गृहस्थ और तीर्थयात्रिगण

* प्रवाद है, कि यह मणि जगन्नाथकी ही थी। हिन्दुधर्मद्वेषी प्रसिद्ध कालापहाड़ने जगन्नाथ देवके अंगसे वह मणि विच्छिन्न करके उनके दारुमय देहको जला कर चिल्कादिमें फेंक दिया था। पण्डा लोगोंने देवमूर्त्तिकी पुनः प्रतिष्ठा की है। अभी प्रतिवर्ष स्नानयात्राके समय जगन्नाथदेवके शरीरमें रंग दिया जाता है। रणजित्‌ने मुसलमानबादुसे कोहिनूर ले कर पुनः जगन्नाथदेवको दे दिया था। इस प्रवादके मूलमें कुछ भी सत्य नहीं है।

मिलकर रथ खींचते हैं, तो भी आध कोसका रास्ता तै करनेमें कई दिन लग जाते हैं। सूर्यके निदारुण उत्तापसे तथा दश वीस हजार जनताके मध्य प्राणपणसे रथ खींचनेसे सर्दी गर्मीके मारे किसी किसीकी मृत्यु भी हो जाती है। जब रथ उद्यान पहुंचता है, तब सबों-के आनन्दका पारावार नहीं रहता। महोल्लाससे यात्रि-गण उस उत्तप्त वालुकाके ऊपर लेट जाते हैं। बहुत देर बाद वे उठते और स्नानको जाते हैं। पहले कभी कभी उन्मत्तकी तरह नाच करते करते कोई कोई यात्री रथचक्रके तले गिर कर प्राण गंवाते थे, किन्तु अभी ऐसी अपघात मृत्यु नहीं होती। लोगोंकी भीड़से कितने मनुष्य चक्रके नीचे पड़ कर प्राण खो बैठते हैं। फिर कोई कोई ( जो कठिन रोगसे ग्रसित हैं ) स्वेच्छासे चक्रके तले पड़ कर इस यन्त्रणाको लाघव करते हैं। रथसे दब कर मरनेसे देवमूर्त्तिको छूनेमें अपवित्रता नहीं समझी जाती। किन्तु मन्दिर-स्वामीके मध्य यदि किसीकी मृत्यु हो जाय, तो सभी अपवित्र होते हैं। यथाविधि स्नान आदि द्वारा देवमूर्त्ति शुद्ध हो जाती है, दूसरे दूसरे स्थान जलसे धो दिये जाते हैं।

जगन्नाथ सभी भारतवासियोंके देवता हैं। यहां-सभी देवमूर्त्तियोंका पर्यवेक्षण करनेसे ऐसा अनुमान किया जाता है, कि एक समय यहां भारतवासी सभी जातीय धर्मसम्प्रदायने आश्रय पाया था। किन्तु कह नहीं सकते, कि किस कारण वर्त्तमान समयमें पंडा लोग सूंड़ी, चमार, चंडाल, मेहतर आदि नीच जातिको, यवन, म्लेच्छ आदि विधर्मी सम्प्रदायको तथा कसाई और पशुमांसभोजी आदि जातियोंको मन्दिरके भीतर घुसने नहीं देते। जूता पहन कर अथवा हाथमें चमड़े का बैग लिये मन्दिर-में प्रवेश करना निषेध है। रात दिन झुण्डके झुण्ड यात्री पुरीनगरमें आते हैं। यात्रियोंमें विशेष कर स्त्रीकी संख्या ही अधिक देखी जाती है। एतद्भिन्न बड़ी बड़ी मूंछ दाढ़ी जटावाले उलङ्ग संन्यासी जगन्नाथ-दर्शनको आते हैं। पूर्व समयमें जब रेलगाड़ी नहीं चली थी, तब यात्री पैदल ही यहां आया करते थे। सुन्दर वालुकामय प्रान्तर हो कर इतने लोगोंका गमनागमन ठीक समर-वाहिनी सेनादलकी तरह दिखाई देता है। आगत यात्रियोंको पकड़ लानेके लिये पंडा लोगोंके अधीन प्रायः ३ हजार आदमी ग्राम ग्राममें घूमते हैं।

जब यात्री सिंहद्वारमें प्रवेश करते हैं, तब एक आदमी झाड़ू ले कर उन्हें धीरे धीरे मारता है। विश्वास है, कि ऐसा करनेसे उनका पूर्वसञ्चित पाप जाता रहता है। प्रति दिन प्रायः ५ हजार यात्री एक साथ स्नान करते देखे जाते हैं। रथयात्राके समय स्वर्गद्वारके निकट प्रायः ४०००० यात्री एक बारमें स्नान करनेको अवतीर्ण होते हैं। पुरी-धाममें प्रति वर्ष कितने मनुष्य आते हैं, उसका निरुपण करना कठिन है। रथयात्रा उत्सवमें प्रायः ९० हजार लोगोंके लिये प्रसाद प्रस्तुत होता है और अन्यान्य उत्सवोंमें प्रायः ७० हजार यात्रियोंके लिये रसोई बनती है। मिसनारारियोंके लिखित वृत्तान्तसे जाना जाता है, कि किसी किसी साल रथयात्राके समय प्रायः डेढ़ लाख मनुष्य यहां इकट्ठे होते हैं।

यात्रियोंके पुरी आनेसे ही पंडा लोग नये चूल्हे जला कर उन्हें रसोई बनानेसे मना कर देते हैं। कारण जिस पवित्र नगरमें जगन्नाथदेव प्रसाद देते हैं, वहां उस प्रसादका परित्याग कर स्वपाक-अन्नग्रहण महापाप है। इस कारण धर्मपरायण भारतवासियोंके लिये प्रसाद खानेके सिवा और कोई उपाय नहीं है। पर्युषित प्रसाद खानेसे तथा अस्वास्थ्य स्थान पर सोने बैठनेसे तीर्थयात्री-गण विसूचिका रोगसे ग्रसित हो जाते हैं। घरमें झरोखे नहीं रहनेसे परिष्कृत हवा घुसने नहीं पाती। इस कारण रोगी दुर्गन्धयुक्त वायुसे मारात्मक हो जाते हैं। १३।१४ फुट लम्बे घरमें महाजनताके समय ७०।८० आदमी रात्रियापन करते हैं। रथयात्रा देख कर जब लाखों मनुष्य स्वदेशको लौटते हैं, तब प्रायः सभी नदियां बाढ़के जलसे भर आती हैं। उस समय किसीकी सामर्थ्य नहीं जो उस वेगवती स्रोतस्वतीको पार कर नाव द्वारा भी दूसरे किनारे जा सके। एक तो पथश्रमके क्लेश, दूसरे खुले मैदानमें धूप पानीके तले वास, उसके ऊपर गुड़ चिउंड़ा आदि खानेसे शरीर इतना क्लिष्ट हो जाता है, कि मनुष्य अकालकी करालकालके शिकार बन जाते हैं। कितने बाढ़में डूब मरते हैं और कितने ज्वरके विकारसे प्राण खो बैठते हैं।

१८७० और १९००- ई०के रथयात्रा उपलक्षमें यहां महामारी बहुत जोर शोरसे फैल गई थी। शवराशि देख कर अधिकांश यात्री रथ आनेके पहिले ही श्रीक्षेत्र छोड़ कर प्राणभयसे भाग चले थे। महामारीका प्रकोप इतना बढ़ा कि वृटिशगवर्मेण्टके विशेष चेष्टा करने पर भी सैकड़ोंकी जान गई थी। अभी यहां अच्छा वन्दोवस्त हो गया है। यात्रीका दल थोड़ा थोड़ा करके आता और जाता है और रोगी ऐसे यत्नसे अस्पतालमें रखे जाते हैं, कि गवर्मेण्टको किसी प्रकार दोषी नहीं कह सकते। हिन्दुतीर्थमें विधर्मी राजाका हस्तक्षेप करनेका अधिकार नहीं है। राज्येश्वर अनाहूत यात्रियोंका आगमन रोक नहीं सकते। क्योंकि ऐसा करनेसे हिन्दुका धर्महानि हो सकता है। पुरीधाम भारतवासियोंका एक महापुण्यतीर्थ और वैष्णवधर्मकी प्रकृत निदर्शनभूमि है।

पुरीतत् ( सं० पु० क्लो० ) पुरीं शरीरं तनोतीति तन-क्विप्, ( गमः क्वौ। पा ६।४।४० ) इत्यत्र 'गमादीनामिति वक्तव्य' इति वार्त्तिकोक्त्या अनुनासिकलोपः तुगागमश्च ततो (नहिवृत्तिवृषि व्यधिरुचिसहितनिषु क्वौ। पा ६।३।११६) पूर्वपदस्य दीर्घः। अन्त्र, आंत।

पुरीदास ( सं० पु० ) परमानन्दपुरी देखो।

पुरीमोह ( सं० पु० ) पुरीं शरीरं मोह-यतीति मुह- णिच् ( कर्म्मण्यण। पा ३।२।१ ) धुस्तूर, धतूरा।

पुरीष ( सं० क्ली० ) पिपर्त्ति शरीरमिति पृ-ईषन् सच कित् ( श्पृ स्यांकिच। उण् ४।२७ ) १ विष्ठा, मल, गू।

जो सब वस्तु खाई जाती हैं, उनका सारांश रस और रक्तादि रूपमें परिणत एवं असार अंशका स्थूलभाग विष्ठारूपमें तथा जलीयांश मूत्राकारमें परिणत होता है। जिस प्रकार प्रतिदिन आहार करना होता है, उसी प्रकार पुरीषोत्सर्ग विधेय है। यह पुरीष असारांश द्वारा उत्पन्न होता है, इसीसे इसका नाम मल पड़ा है। शास्त्रमें भोजनादिका जैसा विधान है, पुरीषत्यागका विषय भी वैसा ही देखनेमें आता है। अति संक्षेपमें शास्त्रोक्त पुरीषोत्सर्गका विषय लिखा जाता है। आह्निकतत्त्वमें लिखा है, कि गृही अरुणोदयकालमें उठ कर दन्तधावनके बाद पुरीषत्याग करे। सूर्योदयके पहले चार दण्डकालको ही अरुणोदयकाल कहते हैं। मूत्र वा पुरीषका वेग उपस्थित होने पर कभी भी उसे रोके न रखे। किन्तु इन्द्रियवेगको जहां तक हो सके अवश्य रोके। मल और मूत्रका वेग रोकनेसे नाना प्रकारकी पीड़ा उपस्थित होती है। जब मूत्र और पुरीष त्याग करने बैठे, उस समय पैरके तले एक तृण रख दे, मस्तकको वस्त्रसे ढँक ले और तब मौनी हो कर ष्ठीवन वा उच्छ्वासरहित हो पुरीष वा मूत्र त्याग करे।

"उत्थाय पश्चिमे रात्रेस्तत आचम्य चोदकं।
अन्तर्धाय तृणैर्भूमिं शिरःप्रावृत्य वाससा॥
वाचं नियम्य यत्नेन ष्ठीवनोच्छ्वासवर्जितः।
कुर्य्यान्मूत्रपुरीषे तु शुचौ देशे समाहितः॥"

( आह्निकतत्त्व )

घरसे निकल कर नैऋतकोणमें शरनिक्षेप करनेसे वह जितनी दूर जा सके, उतना स्थान छोड़ कर, मूत्र और पुरीषत्याग करे। मल और मूत्रत्याग दिनके समय उत्तर ओर रातके समय दक्षिण ओर विधेय है। पुरीषत्यागके समय द्विजको उपवीत कण्ठलम्बित वा दक्षिणकर्णमें रखना चाहिये। जूता पहन कर मूत्र वा पुरीषत्याग करना मना है। "न च सोपानत्को मूत्रपुरीषे कुर्यात्" ( आह्निकतत्त्व ) मूत्र वा पुरीषोत्सर्गके समय जलपात्र स्पर्श न करे, करनेसे वह जल मूत्रके जैसा समझा जाता है। सूर्य, जल, द्विज और गो इनके अभिमुखी हो कर मलमूत्र त्याग करनेसे आयुःक्षय होता है।

"प्रत्यादित्यं प्रतिजलं प्रतिगाञ्च प्रतिद्विजं।
मेहन्ति ये च पथिषु ते भवन्ति गतायुषः॥"

( आह्निकतत्त्व )

पथ, भस्म, गोव्रज, हलसे जोता हुआ स्थान, पर्वत, जीर्णदेवायतन, वल्मीक, ससत्त्व गर्त्त, जिस गर्त्तमें जीव रहता हो, नदीतीर और पर्वतमस्तक इन सब स्थानों पर मलमूत्र-त्याग नहीं करना चाहिये। अतिगुप्त भावमें मूत्र और पुरीषत्याग विधेय है। ( आह्निकतत्त्व )

पद्मपुराण-उत्तरखण्डके ६४वें अध्यायमें इसका विस्तृत विवरण लिखा है। यहां उसका सारांश अति संक्षेपमें दिया जाता है—ब्राह्ममुहूर्त्तमें उठ कर हस्त और मुख प्रक्षालन करे। पीछे एक सौ धनुःपरिमित स्थान ( शर निक्षेप करनेसे वह जितनी दूर जा गिरे,

तत्परिमित स्थान ) अथवा ग्रामके बाहर पुरीषत्याग करे। नैर्ऋतकोणमें पूर्वोक्त परिमित स्थान बाद दे कर खनित्र द्वारा त्रिमुष्टि आयत और १२ अंगुल गभीर गर्त्त बनावे। पीछे मस्तकको वस्त्रसे ढँक ले और उपवीतको दक्षिण कर्णमें संलग्न कर पुरीष त्याग करे। पुरीषत्यागके समय मौनी होना उचित है और उस समय सूर्य, चन्द्र, ब्राह्मण, गुरु, देवतामूर्त्ति, स्त्री और गुरुजन आदिका कभी भी अवलोकन न करे। पूर्वाह्नमें पश्चिममुख, अपराह्नमें पूर्वमुख, मध्याह्नमें उत्तरमुख और रात्रिकालमें दक्षिणमुखी हो पुरीष त्याग करना चाहिये।

"पूर्वाह्णे तु द्विजः कुर्यात् पश्चिमामिमुखोऽथवा।
अपराह्णे पूर्वमुखो मूत्रगूथविसर्जनम्॥
मध्याह्णे प्रयतः कुर्यात् यतवागुत्तरामुखः।
दक्षिणाभिमुखो रात्रौ द्विजो मैवं प्रयत्नतः॥"

( पद्मपुराण उत्तरखण्ड )

निशा वा अन्धकारमें कोई भी दिशा क्यों न हो, मूत्र और पुरीष त्याग किया जा सकता है।

देवायतन, वृक्षमूल, जल, नद, नदी, कूप, मार्ग, वापी, गोष्ठ, भस्म, चिताग्नि, श्मशान, उषर, द्विजालय, जलसमीप, आकाश, पुण्ड्र, शाद्वल, समुद्र, तीर्थ, यज्ञवृक्षमूल, वैष्णवालय, फालकृष्टभूमि, शस्यक्षेत्र, पुष्पोद्यान, पर्वतमस्तक, गोव्रत, नदीतीर, यज्ञभूमि, पवित्रीकृत स्थलप्रभृति, इन सब स्थानों पर कभी भी मूत्र वा पुरीष त्याग न करे। मूत्र और पुरीष त्याग करके जलशौच कर ले। पीछे पवित्र स्थानसे मृत्तिका ले कर उससे शौच और बादमें पुनः जलशौच विधेय है। इस प्रकार शौच करनेसे पुरीषकी गन्ध बिलकुल जाती रहती है।

"प्रथमेऽद्भिर्नरः शौचं कुर्यान्मृद्भिरतः परं।
पुनर्जलैः पुरीषस्य यथा गन्धक्षयो भवेत्॥"

( पद्मपु० उत्तरख० )

मृत्तिकाशौचमें मलद्वारमें तीन, पांच वा सात बार, शिश्नदेशमें एक बार और बाएं हाथमें ७ बार मृत्तिका देनी होती है। ( पद्मपु० उत्तरख० ) २ उदक, जल, पानी। ३ पुरीषतुल्य मृत्तिका, विष्ठाके समान मट्टी।

पुरीषकृमि ( सं० पु० ) विष्ठाजात कृमि, गूसे पैदा होनेवाला कीड़ा।

पुरीषण ( सं० पु० ) पुर्या देहात् इष्यते त्यज्यते इति पुरी-इष-कर्मणि ल्युट्। पुरीष, विष्ठा।

पुरीषम ( सं० पु० ) पुरीषं मिमोते मा-क। माष, उरद।

पुरीषवत् ( सं० त्रि० ) पुरीष-मतुप्, मस्य व। पुरीषविशिष्ट।

पुरीषवाहन ( सं० त्रि० ) १ पांशुरूप मृद्वाहक। २ यवसवाहक गर्दभ।

पुरीषाधान ( सं० क्ली० ) पुरीषमाधीयतेऽत्र, आ-धा-आधारे ल्युट्। देहस्थ पुरीषाशयस्थान, देहमें वह स्थान जहां पुरीष रहता है।

पुरीषिन् ( सं० त्रि० ) पृणाति प्रीणातीति वा पुरीषमुदकं ततः मत्वर्थे इनि। जलयुक्त।

पुरीष्य ( सं० त्रि० ) पुरीषाय हितं यत्। पुरीषहित, पशुहित।

पुरीष्यवाहन ( सं० त्रि० ) पुरीषं वहति वह-ल्युट् ( करण-पुरीषपुरीष्येषु ल्युट्। पा ३।२।६५ ) पुरीष्यवाहक, पुरीष्यवाहनकारी।

पुरु ( सं० पु० ) पिपर्त्ति पूर्यते वेति पॄ ( पृभिदिव्यधिगृधिधृषिहृविभ्यः। उण् १।२४ ) इति कु, ततः ( उदोष्ठ्यपूर्वस्य। पा ७।१।१०२ ) इति उत्वं, ( उरण् रपरः। पा १।१।५१ ) इति रपरत्वं। १ देवलोक। २ दैत्य। ३ नदीभेद। ४ राजविशेष। ५ चाक्षुषमनुके पुत्रभेद। ६ पर्वतभेद। इस पर्वत पर पुरूरवाका जन्म हुआ था और भृगुने तपस्या की थी।

"पर्वतश्च पुरुर्नाम यत्र जातः पुरूरवाः।
भृगुर्यत्र तपस्तेपे महर्षिगण-सेविते॥"

( भारत ३।९०।२२ )

७ शरीर। ८ पराग। ९ नृपभेद, ययातिके कनिष्ठ पुत्र। महाभारतमें इनका विवरण इस प्रकार है,—

नहुषके लड़के ययातिकी दो स्त्रियां थीं, देवयानी और शर्मिष्ठा। देवयानीके गर्भसे यदु और तुर्वसु तथा शर्मिष्ठाके गर्भसे द्रुह्यु, अनु और पुरु हुए। शुक्राचार्यके शापसे जब ययाति जराग्रस्त हुए, तब उन्होंने सब पुत्रोंको बुला कर कहा, हे पुत्रगण! मैं कामभोगसे तृप्त नहीं हुआ हूं, अतएव सहस्र वर्ष तक तुममेंसे कोई एक मेरा बुढ़ापा लो और अपनी ज़वानी मुझे दो, जिससे मैं पुनः

जवान हो कर अभिनव-शरीर द्वारा कामभोग कर सकूं।' इस पर यदु प्रभृति कोई भी बुढ़ापा ले कर अपनी जवानी देने पर सम्मत न हुआ। अनन्तर छोटे लड़के पुरुने पितासे कहा, 'हे राजन्! मैं अपनी जवानी खुशीसे देता हूं, आप इसे ले कर सहस्र वर्ष तक कामभोग कीजिये।'

पुरुसे यौवन प्राप्त कर ययातिने सहस्र वर्ष तक कामभोग किया, पर इतने पर भी उन्हें तृप्ति न हुई। अन्तमें उन्होंने पुनः पुरुको बुला कर अपना बुढ़ापा उनमें-से ले लिया और उनका यौवन लौटा दिया। पीछे उन्हें राज्याभिषिक्त कर कहा, 'पुत्र! तुम ही मेरी उपयुक्त सन्तान हो, तुम हीसे मैं पुत्रवान् हुआ हूं, इस कारण आजसे यह वंश तुम्हारे नाम पर अर्थात् पौरव नामसे प्रसिद्ध होगा।' पिताका आज्ञापालन करनेके कारण पुरु सबसे छोटा होने पर भी और ज्येष्ठ भाइयोंके रहते भी राज्यके अधिकारी हुए थे। पीछे पौष्टि नाम्नी स्त्रीसे इनके तीन पुत्र हुए, प्रवीर, ईश्वर और रौद्राश्व। इन्हींसे चन्द्रवंशीय क्षत्रियोंकी उत्पत्ति है।

( भारत ७५।९३ अ० )

आर्यजातिके सर्वप्राचीन ऋग्वेद ग्रन्थमें इनका परिचय मिलता है। एतद्भिन्न हरिवंश, श्रीमद्भागवत, ब्रह्माण्डपुराण और विष्णुपुराणादिमें इनका परिचय जैसा लिखा है, वह नीचे देते हैं—

ये महातमा नहुषके पौत्र और महाराज ययातिके पुत्र थे। महाराज ययातिने सारी पृथ्वी जीत कर उशना-की लड़की देवयानीसे, पीछे वृषपर्वा नामक असुरकी कन्या शर्मिष्ठासे विवाह किया। देवयानीके गर्भसे यदु और तुर्वसु तथा शर्मिष्ठाके गर्भसे द्रुह्यु, अनु और पुरु उत्पन्न हुए। ऋग्वेद (१।१०८।८)-में भी इन पांच नामोंका उल्लेख है। सायणाचार्यके भाष्यसे जाना जाता है, कि इन्द्र उनके सहाय थे। पुरुके बड़े भारी विजयी, पराक्रमी, उदारचेता तथा वंशके एक उज्ज्वल रत्न होनेकी चर्चा भी ऋग्वेदमें है।

"त्वद्भिया विश आयन्नसिक्नी रसमनाजहतीर्भोजनानि।
वैश्वानर पूरवे शोशुचानः पुरो यदग्ने दरयन्नदीदेः॥"

अर्थात् हे वैश्वानर! जब तुम पुरुके समीप देदीप्यमान हो कर पुरियोंका विध्वंस करके प्रज्वलित हुए, तब तुम्हारे भयसे असिक्नी प्रजागण भोजन छोड़ छोड़ कर आईं। इससे अनुमान किया जाता है, कि पुरुको वीरत्वप्रभासे चमत्कृत कृष्णवर्ण अनार्यगण उनके शरणापन्न हुए थे। एक स्थान पर और भी लिखा है,—
"प्र पौरुकुत्सिं त्रसदस्युमावः क्षेत्रसाता वृत्रहत्येषु पूरुम्।" (ऋक् ७।१९।३) अर्थात् हे वर्षक इन्द्र! तुम युद्धमें भूमिलाभके लिये पुरुकुत्सके पुत्र त्रसदस्यु और पुरुकी रक्षा करो। इसका समर्थन एक और मन्त्र इस प्रकार करता है—"भिनत्पुरो नवतिमिन्द्रो पूरवे दिवोदासाय महि दाशुषे नृतो" (ऋक् १।१३०।७) अर्थात् हे (नृत्यशील) इन्द्र! तुमने पुरु और दिवोदास राजाके लिये नब्बे पुरोंका नाश किया है।

शुक्राचार्यके शापसे जब महाराज ययाति जराग्रस्त हुए तब उन्होंने सब पुत्रोंको एक एक कर बुला कर अपना बुढ़ापा देना चाहा। पर पुरुको छोड़ और कोई बुढ़ापा ले कर अपनी जवानी देने पर सम्मत न हुआ। पीछे महाप्राज्ञ ययातिने अभिलषित सम्भोगके बाद पुरु-को यौवन प्रत्यर्पण कर राज्यमें अभिषेक किया। इसके बाद 'तुम ही मेरे एकमात्र वंशधर हो और तुम्हारे हो नाम पर यह वंश भविष्यमें पौरववंश कहलायगा' इत्यादि आशीर्वाक्य उच्चारण कर वे तपश्चर्या और वन-वासमें कृतसंकल्प हो ब्राह्मणों तथा तापसोंके साथ राजपुरसे निकल पड़े। (महाभारत १।८४।२८ २४) महाभारत आदिपर्व ८७ वें अध्यायमें लिखा है, कि महा-राज पुरुने पितासे गङ्गा और यमुनाके निकटवर्त्ती भूभागका अधीश्वरत्व पाया था।* महाभारत और हरिवंश पढ़नेसे मालूम होता है, कि महाराज पुरुके

* स्वर्गमें देवराज इन्द्रने ययातिसे पूछा था, 'भ्रम्यमाण पुरुने जो तुमसे बुढ़ापा लिया, सो तुम किस प्रकार उसे राज्यभाग दिया था, सच सच कहो। इस पर ययातिने कहा—

"गंगायमुनयोर्मध्ये कृत्स्नोऽयं विषयस्त।
मध्ये पृथिव्यास्तं राजा भ्रातरोऽन्त्याधिपास्तव॥"

( महा० १।८७।५ )

इससे मालूम होता है, कि यदुतुर्वश्वादि म्लेच्छयवनत्वप्राप्त पुत्रोंने भारतके बहिर्भागमें राज्यसम्पादनका भोग किया था।

दो स्त्री थीं, पौष्टी और कौशल्या। महाभारतमें पुरुराज की पौष्टी नामक स्त्रीसे जो सन्तान सन्तति उत्पन्न हुई, उनकी वंशतालिका इस प्रकार है।




ऋचेयु ससागरा पृथ्वीके अधीश्वर हो अनाधृष्टि नामसे प्रसिद्ध हुए। उनकी पत्नी तक्षकनन्दिनी ज्वलनाके गर्भसे परम धार्मिक राजा मतिनारने जन्मग्रहण किया। मतिनारके तंसु, महान्, अतिरथ और द्रुह्यु नामके चार पुत्र हुए। तंसुके पुत्र ऐलिन और राजा ऐलिनके रथन्तरीके गर्भसे दुष्मन्त, शूर, भीम, प्रवसु और वसु नामक पांच पुत्र उत्पन्न हुए।* राजा दुष्मन्तके शकुन्तलाके गर्भसे भरत नामक एक प्रथितयशा पुत्रने जन्म ग्रहण किया। उन्हींके नामानुसार इस देशका भारतवर्ष नाम पड़ा है। भरतके तीन पत्नी थी जिनसे नौ पुत्र उत्पन्न हुए, किन्तु वे सब पुत्र अनुरूप नहीं होनेके कारण राजा उनके प्रति असन्तुष्ट रहा करते थे। इसके बाद रानियोंने रोषपरतन्त्र हो अपने पुत्रोंको मरवा डाला, राजा वितथने पुत्रोत्पत्तिके लिये महामुनि भरद्वाजको बुला कर भूमन्यु नामक एक पुत्र प्राप्त किया।* भरतपुत्रने भूमन्युको यौवराज्यमें अभिषिक्त किया। भूमन्युके औरस और पुष्करिणीके गर्भसे सुहोत्र, सुहोता, सुहवि, सुयजु, ऋचीक और दिविरथ नामक पुत्र उत्पन्न हुए। ज्येष्ठ सुहोत्रने ऐक्ष्वाकीके गर्भसे अजमीढ़, सुमीढ़ और पुरुमीढ़ नामक तीन पुत्र प्राप्त किये। अजमीढ़के तीन महिषियोंसे छः पुत्र उत्पन्न हुए। उनमेंसे धूमिनीके गर्भसे ऋक्ष, नीलीके गर्भसे दुष्मन्त और परमेष्ठी तथा केशिनीके गर्भसे जह्नु (ये गङ्गाको पी गये थे), व्रजन और रूपिण थे। इन्हीं दुष्मन्त और परमेष्ठीके वंशसे पाञ्चालगण उत्पन्न हुए। जह्नुके वंशमें कुशिक राजाओंने और ऋक्षसे राजवंशकर सम्बरणने जन्मग्रहण किया, सम्बरणके अत्याचारसे सारा राज्य तहस नहस हो गया। पाञ्चाल राजाओंने चतुरङ्ग दलमें आ कर उन्हें परास्त किया। राजा सम्बरण अपने अमात्य और सुहृदोंके साथ सिन्धु नामक महानदके किनारेसे ले कर पर्वत तक विस्तृत आरण्यभूमि पर वास करने लगे। एक दिन भगवान् वशिष्ठ उनके आश्रममें पधारे। भारतगणने उनकी विशेष सम्बर्द्धना की। वशिष्ठदेवने उनके आचरणसे प्रसन्न हो कर पौरव सम्बरणको निज प्रभावसे साम्राज्य पर अभिषिक्त किया। पृथिवीप्राप्त हो कर सम्बरणने भूरिदक्षिणाविशिष्ट बहु यज्ञका अनुष्ठान किया। इसके बाद सम्बरणने सौरी तपतीसे कुरु नामक एक पुत्र उत्पादन किया। कुरुजाङ्गल और कुरुक्षेत्र उन्हींके नामानुसार प्रतिष्ठित हुआ। उनकी वाहिनी नामकी पत्नीसे अश्ववत्, अभिष्यन्, चैत्ररथ, मुनि और जन्मेजयने जन्मग्रहण किया। अश्ववत् (अविक्षित्)से परिक्षित्, शबलाश्व, आदिराज, विराज, शाल्मलि, उच्चैःश्रवा, भङ्गकार और

* हरिवंशके मतसे—प्रतिरथके पुत्र राजा कण्व और कण्वके पुत्र मेधातिथि थे। इन्हीं मेधातिथिसे कण्व राजाने ब्राह्मणत्व प्राप्त किया। इनके इलिनी नामकी एक कन्या थी जिसका विवाह तंसुके साथ हुआ था। तंसुके पुत्र राजर्षि सुरोध थे। सुरोधकी पत्नी उपदानवीके गर्भसे दुष्मन्त, सुष्मन्त, प्रवीर और अनघ नामक चार पुत्र उत्पन्न हुए।

(हरिवंश)

* हरिवंशमें लिखा है, कि राजा भरतने पुत्रोत्पत्तिकी कामनासे भरद्वाज द्वारा यज्ञानुष्ठान और धर्मसंक्रमण कराया, किंतु पहले सभी क्रियाएँ वितथ अर्थात् निष्फल हुई थीं, इस कारण महामुनिने भरत-पुत्रका वितथ नाम रखा। महाभारत टीकामें नीलकण्ठने वितथ शब्दका कुछ दूसरा ही अर्थ लगाया है, यथा "वितथं विगतस्तथाभावो जनकसादृश्यं यत्र तत्तादृशं पुत्रजन्म।"

(महाभारत १।९४।२१ श्लोककी टीकामें नीलकण्ठ)

जितारि नामक आठ पुत्र उत्पन्न हुए। परीक्षित्से कक्षसेन, उग्रसेन, चित्रसेन, इन्द्रसेन, सुषेण और भीमसेन तथा जनमेजयसे धृतराष्ट्र, पाण्डु, वाह्निक, निषध, जाम्बूनद, कुण्डोदर, पदाति और वसातिगणका उद्भव हुआ। पीछे धृतराष्ट्रसे कुण्डिन, हस्ती, वितर्क, क्राथ, कुण्डिन, वहिःश्रवा, इन्द्राभ और भूमन्यु तथा प्रतीप, धर्मनेत्र और सुनेत्र नामक उनके तीन पौत्र उत्पन्न हुए। प्रतीपसे देवापि, शान्तनु और वाह्लीक नामक तीन पुत्रोंने जन्मग्रहण किया। महारथ शान्तनु भूमण्डल अधिपति हुए थे।

पूरुकी कौशल्या नाम्नी भार्यासे जनमेजय, जनमेजयकी पत्नी अनन्ताके गर्भसे प्राचिन्वान्, प्राचिन्वान्के औरस और असिक्नीके गर्भसे संयाति, संयातिके पुत्र अहंयाति, अहंयातिके पुत्र सार्वभौम, सार्वभौमके पुत्र जयत्सेन, जयत्सेनके पुत्र अवाचीन, अवाचीनके पुत्र अरिह, अरिहके पुत्र महाभौम, महाभौमके पुत्र अयुतनायी, अयुतनायीके पुत्र अक्रोध, अक्रोधके पुत्र देवातिथि, देवातिथिके पुत्र अरिह, अरिहके पुत्र ऋक्ष, ऋक्षके औरस और तक्षकदुहिता ज्वालाके गर्भसे मतिनार, मतिनारके पुत्र तंसु, तंसुके पुत्र ऐलिन, ऐलिनके पुत्र दुष्मन्त, दुष्मन्तके पुत्र विश्वामित्रकी दुहिता शकुन्तलागर्भजात भरत,* भरतके पुत्र काशिराजदुहिता सुनन्दागर्भजात भूमन्यु और भूमन्युके पुत्र सुहोत्र थे। सुहोत्रने इक्ष्वाकुकन्या सुवर्णासे विवाह किया। सुवर्णाके गर्भसे महाराज हस्ती उत्पन्न हुए। इन्होंने ही अपने नाम पर हस्तिनापुर नगर वसाया था।† हस्तीके पुत्र विकुण्ठन और विकुण्ठनके पुत्र अजमीढ़ थे। अजमीढके कैकेयी, गान्धारी, विशाला और ऋक्षा नाम्नी पत्नीसे चौबीस सौ पुत्र उत्पन्न हुए जिनमेंसे महाराज सम्वरण वंशप्रतिष्ठाता थे। तपतीके गर्भ और सम्वरणके औरससे कुरुका जन्म हुआ। कुरुके पुत्र विदुरथ, विदुरथके पुत्र अनश्वा, अनश्वाके पुत्र परीक्षित्, परीक्षित्के पुत्र भीमसेन, भीमसेनके पुत्र प्रतिश्रवा, प्रतिश्रवाके पुत्र प्रतीप और प्रतीपके देवापि, शान्तनु तथा वाह्लीक नामक तीन पुत्र हुए*। महाराज शान्तनुने गङ्गासे विवाह किया। गङ्गाके गर्भसे देवव्रत (भीष्म) उत्पन्न हुए। शान्तनुने सत्यवती (गन्धकाली) नाम्नी और एक कन्याका पाणिग्रहण किया। कुमारीमें इसी सत्यवतीसे पराशर द्वारा द्वैपायन उत्पन्न हुए थे। पीछे शान्तनुके औरससे विचित्रवीर्य और चित्राङ्गद नामक दो पुत्रोंका जन्म हुआ। विचित्रवीर्य राजा हुए। उन्होंने अम्बिका और अम्बालिका नाम्नी दो काशिराजदुहिताका पाणिग्रहण किया। निःसन्तानावस्थामें उनकी मृत्यु हुई। सत्यवतीने दुष्मन्तवंशका उच्छेद होते देख चिन्तान्वित मनसे द्वैपायनका स्मरण किया। ऋषिके उपस्थित होने पर सत्यवतीने कहा, 'वत्स! तुम्हारे भाई† विना कोई सन्तान छोड़े स्वर्गको सिधार गये हैं, अतएव तुम उनके क्षेत्रमें एक पुत्र उत्पादन करके वंशकी रक्षा करो।' द्वैपायनने अवनत मस्तकसे मातृवाक्यका पालन किया। अनन्तर यथाकालमें उन्होंने धृतराष्ट्र, पाण्डु और विदुर नामक तीन पुत्र उत्पादन किये। द्वैपायनके वरसे धृतराष्ट्रके गान्धारीगर्भसे सौ पुत्र उत्पन्न हुए जिनमेंसे दुर्योधन, दुःशासन, विकर्ण और चित्रसेन प्रधान थे। पाण्डुके कुन्तीदेवीके गर्भसे युधिष्ठिर, भीम और अर्जुन तथा माद्रीके गर्भसे नकुल और सहदेव उत्पन्न हुए। पांडुके पुत्र पाण्डव नामसे और धार्त्तराष्ट्रगण कौरव नामसे प्रसिद्ध हुए, द्रौपदीके गर्भसे युधिष्ठिरके प्रतिविन्ध्य, भीमके सुतसोम, अर्जुनके श्रुतकीर्त्ति, नकुलके शतानीक और सहदेवके श्रुतकर्मा नामक पुत्र उत्पन्न हुए थे। युधिष्ठिर-शैवराजकन्या देवकीके गर्भसे यौधेय नामक एक और पुत्र हुआ। इसी प्रकार काशिराज-दुहिता वलन्धरासे भीमके सर्वग नामक पुत्र और हिड़िम्बा राक्षसीसे घटोत्कच, नकुलके चेदिराजकन्या करेणुमतीसे निरमित्र,

* हरिवंश और महाभारतमें प्रकटित पूर्व वंशावली-के साथ इसका बहुत कुछ मेल है, उसके बाद गोलमाल है।

† यहां फिर मेल देखा जाता है।

* भागवतके मतसे वितथके पुत्र मन्यु और मन्युके पांच पुत्र बृहत्क्षेत्र, जय, महावीर्य, नर और गर्ग हुए। बृहत्क्षत्रके पुत्र हस्तीने ही हस्तिनापुर बसाया। [illegible]के तीन पुत्र हुए, अजमीढ, द्विमीढ और पुरुमीढ।

(भागवत ६।२१।१५)

† अर्जुनके नागकन्या उलूपीसे एक पुत्र और चित्रांगदासे वभ्रूवाहनका जन्म हुआ था।

मद्रदुहिता विजयाके गर्भसे सहदेवके सुहोत्र नामक पुत्र उत्पन्न हुए। पाण्डवकुलमें एक पुत्रके जन्म लेने पर भी कुरु-पाण्डवयुद्धमें सभी निहत हुए। एकमात्र सुभद्रागर्भजात अर्जुनके लड़के अभिमन्युसे वंशरक्षा हुई है। विराट्‌राजदुहिता उत्तराके गर्भसे उनके छः मासका एक पुत्र भूमिष्ठ हुआ। भगवान् वासुदेवने इस अकालजात शिशुको सञ्जीवित कर दिया। कुल परिक्षीण होने पर जन्म होनेके कारण बालकका परिक्षित् नाम रखा गया। परिक्षित्‌के औरस और माद्रवतीके गर्भसे जनमेजयकी उत्पत्ति हुई। जनमेजयके शतानीक और शंकुकर्ण नामक दो पुत्र तथा शतानीकके अश्वमेधदत्त नामक एक पुत्र हुए। (महाभारत आदिपर्व ९४ और ९५ अध्यायमें वंशका वर्णन कीर्त्तित हुआ है।)

महाभारत, हरिवंश, विष्णुपुराण और श्रीमद्भागवतसे पुरुवंशीय राजाओंके जो नाम पाये जाते हैं, उनमें एक दूसरेके साथ कुछ कुछ पृथक्ता देखी जाती है। भागवतादिके अवलम्बन पर चन्द्रवंश शब्दमें जो तालिका दी गई है तथा वर्त्तमान प्रबन्धमें जो महाभारतीय वंशाख्यान उद्धृत किया गया है, उन सबका सामञ्जस्य करके सम्यक् आलोचना करनेसे जाना जा सकता है, कि इस चन्द्रवंशीय पुरुराजवंशसे एक ओर महातपा ब्राह्मण वा ब्रह्मर्षिगण और दूसरी ओर तेजवीर्यसम्पन्न क्षत्रियजाति उत्पन्न हुई थी। पहले हरिवंश (२९ अ०) से उद्धृत किया जा चुका है, कि सुहोत्रके पुत्र काशिक और गृत्समद थे। किन्तु विष्णुपुराण पढ़नेसे मालूम होता है, कि क्षत्रवृद्धके पुत्र सुहोत्रसे ही गृत्समदकी उत्पत्ति हुई है। वंशपरम्परामें कैसा ही गोलमाल क्यों न रहे, मूल घटना सबोंकी प्रायः एक सी है।

गृत्समद एक ऋग्वेदके मन्त्रद्रष्टा ऋषि थे। भाष्यकार सायणने उक्त महाग्रन्थके द्वितीय मण्डलकी अनुक्रमणिकामें उसका परिचय दिया है। इसके बाद (हरिवंश ३२ अ०) राजा दिवोदासके प्रसङ्गकी आलोचना करनेसे देखा जाता है, कि काशसे छठीं पीढ़ीमें राजा दिवोदासने जन्मग्रहण किया। ऋग्वेदमें इनके बलवीर्य और पुण्यवत्ताका विशेष परिचय पाया जाता है।

(दिवोदास देखो।)

दिवोदासके पुत्र राजा मित्रयु ब्रह्मर्षि कहलाते थे। इनके पुत्रका नाम मैत्रायण था, जिनके वंशधरगण मैत्रेय नामसे प्रसिद्ध थे। महात्मा काशसे २०वीं पीढ़ीमें भार्गभूमिकी उत्पत्ति हुई। महाभारतोक्त महाराज मतिनारका पुत्र अतिरथ भागवत और विष्णुपुराणमें अप्रतिरथ नामसे प्रसिद्ध हैं। उनके वंशमें महामुनि कण्व हुए। कण्वसे ही मेधातिथिकी उत्पत्ति है। मेधातिथिके महिमागुणसे ही उनके वंशधर प्रस्कण्व आदि ब्राह्मण वर्णमें विभक्त हुए तथा एक एक विशिष्ट श्रेणीके कहलाने लगे। दूसरे महाराज अजमीढ़ थे। महाभारतमें इन्हें ऐक्ष्वाका गर्भजात पुत्र बतलाया है, किन्तु हरिवंश, विष्णुपुराण और भागवतपुराणमें कुछ और तरहसे लिखा है। अजमीढ़से प्रियमेधादि द्विजोंकी उत्पत्ति हुई है। भागवतके मतसे अजमीढ़के पुत्र बृहदिषुके वंशमें पारके औरससे ब्रह्मदत्त उत्पन्न हुए। ये लोग क्षत्रिय कह कर परिचित थे। ब्रह्मदत्तके पुत्र विष्वक्सेनने योगशास्त्रकी रचना की। अजमीढ़से ७वीं पीढ़ीमें मुद्गल नामक जिन महापुरुषने जन्म लिया, उन्हींसे मौद्गल्यगोत्रीय ब्राह्मणोंका आविर्भाव हुआ है। तंसुसे छठीं पीढ़ीमें गर्गकी उत्पत्ति हुई। भागवतपुराण, विष्णुपुराण और हरिवंशमें कुछ कुछ वंशविपर्यय लक्षित होने पर भी गर्गसे क्षत्रियकुलमें शिनिका उद्भव और गार्ग तथा शैन्य ब्राह्मणोंकी उत्पत्ति मानी गई है। गर्ग भ्राता महावीर्यसे दुरितक्षय (उरुक्षय)का उद्भव हुआ। उनके त्रय्यारुणि, कवि और पुष्करारुणि नामक तीन पुत्र हुए। क्षत्रियवंशमें जन्म लेने पर भी इन तीनोंने ब्राह्मणत्व प्राप्त किया था। इस प्रकार पुरु वंशोद्भव अनेक राजकुमारोंने अपने अपने तपःप्रभावसे ब्रह्मत्व या ब्राह्मणत्व लाभ किया था। मुनिश्रेष्ठ विश्वामित्र भी इसी वंशके थे। विश्वामित्र देखो।

विष्णुपुराण पढ़नेसे जाना जाता है, कि ३१वीं पीढ़ीमें तथा राजा जनमेजयसे २८वीं पीढ़ीमें क्षेमक नामक एक महापुरुषने जन्म ग्रहण किया। इन्हीं महात्मासे ब्राह्मण और क्षत्रियवंशके प्रतिष्ठाता पुरुवंशका गौरव तिरोहित हुआ।

**पुरु**—पंजाबके एक हिन्दू राजा। ईसासे ३२७ वर्ष पहले जब ग्रीकदिग्विजयी आलेकसन्दर भारतवर्ष पर चढ़ाई

करनेको आये, उस समय महाराज पुरुने वितस्ता नदीके किनारे दलवलके साथ उन्हें रोका था। वे पौरववंशीय और चन्द्रवंशोद्भव राजा थे, ऐसा जन साधारणका विश्वास है। उनका राज्य कहां तक फैला हुआ था इस विषयमें आज तक कोई प्रकृष्ट विवरण नहीं मिला है। हस्तिनापुरमें उनकी राजधानी थी और वितस्ता तथा असिक्नी ( चन्द्रभागा ) दोनों नदियोंका मध्यवर्ती समग्र भूभाग उन्हींके अधिकारमें रहा। किन्तु उत्तरी सीमामें वन्यभूमि छोड़ कर और अधिक स्थान उनके दखलमें न था।

पार्वत्यभूमि पर Glaucanicae or Glaussae नामक जाति रहती थी। महामति आलेकसन्दरने उन्हें परास्त करके ३७ नगरों पर अपना अधिकार जमा लिया और स्वदेश लोटते समय वे उन्हें पुरुराजके शासनाधीन छोड़ गये। उस राज्यके पूर्व असिक्नी और ऐरावती नदी पर्यन्त विस्तीर्ण भूमि पर एक दूसरे पुरु नामक राजा राज्य करते थे। उन दोनोंमें लड़ाई हुआ करती थी। दक्षिण पूर्वभागमें काठी ( Cathaei ) और अन्यान्य स्वाधीन सामन्तराजगण राज्य करते थे।

माकिदनाधिप आलेकसन्दर जब उन्हें दमन करनेके लिये अग्रसर हुए, तब हिन्दूवीरने उन्हें खासी सहायता पहुंचाई थी। दक्षिणमें मूलतानवासी मालवा वा मल्ल ( Malli )का आधिपत्य था। महाराज पुरु परमात्मीय अभिसारपति (Abissaras)के साथ मिल कर मल्लोंके* दमनमें अग्रसर हुए, किन्तु अकृतकार्य हो वापिस आये। उन राज्यके पश्चिम वितस्तानदीके दूसरे किनारे तक्षशिलाराज्य था। यह तक्षशिलापति उनके स्वाधीनतालोपी और परमशत्रु थे†।

जब माकिदनपति आलेकसन्दर भारतवर्ष आये, उस समय पुरु राजाके चतुष्पार्श्ववर्त्ती राजन्यवर्ग परस्पर विरोधी थे। भारतके अदृष्टसे गृहविच्छेद ही सवनाशक मूल है। आलेकसन्दर कन्धारको अतिक्रम कर सिन्धुनदी पार हुए। तक्षशिलापतिने सुयोग समझ कर आलेकसन्दरको हस्तगत किया। छिद्रान्वेषी गृहशत्रुके सुचतुर कौशलसे ताड़ित ग्रीकसेना क्षत्रिय वीरोंको परास्त करनेमें समर्थ हुई थी। ग्रीक इतिहासमें पुरुराजका नाम ज्वलन्त अक्षरमें लिखा हुआ है। किन्तु नृशंस विश्वासघातक, स्वदेशद्रोही और हीनचेता तक्षशिलापति जनसाधारणके निकट घृणादृष्टिसे उपेक्षित होते हैं।

तक्षशिलाधिपति ग्रीकसेनाके साथ किस स्थान पर मिले अथवा माकिदनसेनाने पुरुके आक्रमणकी प्रतीक्षा करके कहां पर छावनी डाली थी इस विषयमें पुरातत्त्वविदोंका भिन्न भिन्न मत है।(१) किन्तु पूर्वतन बड़े लाट हार्डिञ्ज और डा० कनिहम आदिकी अनुसन्धित्सु गवेषणा द्वारा यह स्थिर हुआ है, कि वितस्ता नदीके किनारे जलालपुर नामक स्थानमें आलेकसन्दरकी सेनाका अड्डा था। ग्रीकवीरका आगमनपत्र ले कर वाग्वितण्डा करनेके वदलेमें तत्प्रतिष्ठित वुकेफल और निकिय नगरके अवस्थान और ध्वंसावशेषसे संघटित इतिहासावलीकी सम्यक् पर्यालोचना कर देखनेसे दोनोंका सामञ्जस्य और संस्थान वहुत कुछ अनुमान द्वारा सिद्ध हो सकता है (२)। आलेकसन्दरने ५० हजार सेना* ले कर ( इनमेंसे तक्षशिलापतिकी ५ हजार थी ) वितस्ता नदीके किनारे जलालपुरके निकट छावनी डाली थी। वर्षाऋतुमें नदीमें बाढ़ आ जानेसे वे वितस्ता नदी पार न कर सके, केवल सैन्यदलको साथ ले इधर उधर पार करनेकी चेष्टा करने लगे। दूसरे किनारे मल्ल और महवत्-

* पहले इस स्थानका नाम मल्ल वा मल्लिस्थान था, पर अभी मूलतान कहलाता है।

† तक्षशिला उत्तर पार्वतीय Abissares राज्य है।

(१) Elphinstone's Kabul I. 109; and Burmes, Bokhara, ii. 49. Beng. As. Soc Jour. 1856 p. 473 जेनरल कोर्टने लिखा है कि, वर्त्तमान झेलम नगरमें उनकी राजधानी थी। खिलिपत्तन नामक स्थानमें वितस्ता पार कर उन्होंने पट्टिकोटीमें लड़ाई ठान दी। Beng. As. Soc Jour. 1848, p. 619. जेनरल एवट लिख गये हैं, कि झेलममें ग्रीक सेनाकी और नारदाबादमें पुरुसेनाकी छावनी थी।

(२) Arch. Sur. Rep. II p. 179-81.

* किसी किसीका कहना है, कि आलेकसन्दरके साथ १ लाख ३५ हजार पदाति और १५ हजार अश्वारोही थे। अलावा इसके हस्त्यारूढ सैन्यसंख्या भी कम न थी।

पुरके निकट ठहर कर पुरु दलबलके साथ उनकी सैन्य-चालनाका निरीक्षण करते थे। पुरुराजके अधीन प्रायः ३० हजार पदाति, ४ हजार अश्वारोही, २०० हस्ती और ३०० रथारोही योद्धा वर्त्तमान थे।

किस स्थान पर दोनों दलमें घोर संघर्ष उपस्थित हुआ, प्लुटार्कप्राप्त आलेकसन्दरके स्वहस्तलिखित पत्नानुसार उसका जो कुछ विवरण मालूम हुआ, वह नीचे लिखते हैं—

'इस प्रकार उपर्युपरि अनुसन्धान करके भी जब उन्हें नदी पार करनेका सुविधाजनक पथ न मिला, तब वे क्रमशः निराश होने लगे। इसी बीचमें एक दिन रातको घोर घनघटासे आकाश आच्छादित हो गया। आलेकसन्दर सुयोग समझ कर प्रकृष्ट सेनाको साथ ले प्रबल प्रभञ्जन और प्रावृड्धाराके सम्मुख हुए। एकमात्र विद्युद्दाम ही उनके पथका सहाय था। निशान्धकारमें आवरित ग्रीकसेना छिप करके पार्वत्यदेश होते हुए (दारापुर पार कर दिलावरके समीप) वितस्ता पार कर गये। यहां हिन्दू प्रहरियोंने ग्रीकोंको नदी पार करनेकी चेष्टा देख पुरुराजको खबर दी। पुरुराज उसी समय अश्वारोही सेनाके साथ नदीके किनारे पहुंच गये। किन्तु वे करते क्या, आलेकसन्दर प्रायः छः हजार सेनाके साथ वहां डटे हुए थे। अतः उन्होंने आलेकसन्दरकी गति रोकनेके लिये पुत्रोंको भेजा। वर्षाका समय था, भूमि कर्दममय हो गई थी, रथचक्रके जमीनमें धंस जानेसे वे युद्धमें बिलकुल अशक्त हो गये। अश्वारोही सेना साथ ले पुरुके पुत्र शोरगुल करते हुए शत्रुओं पर टूट पड़े। घोरतर युद्धके बाद राजपुत्र और सिकेन्दरप्रिय प्रसिद्ध ग्रीकयोद्धा बुकेफलस् (Bukephalus) दोनों ही मारे गये। पुरुराज पुत्रका संवाद सुन कर प्रतिहिंसार्थ दलबलके साथ आगे बढ़े। सिखयुद्धके विख्यात चिलियनवाला-युद्धक्षेत्रमें (वर्त्तमान मोङ्ग और पश्चिम पर्वतमालाके मध्यवर्त्ती विस्तृत समतल क्षेत्रमें) पुरुराज और आलेकसन्दरका भीषण समर आरम्भ हुआ। युद्धमें पुरुराजकी हार हुई। क्रेटिरस और अन्यान्य ग्रीक-सेनापतिगण नदीके दूसरे किनारेसे क्षत्रियसैन्यका पराभव देख बहुत जल्दीसे नदी पार कर गये और भागते हुए भारतीय सेनाका पीछा किया*। इससे स्पष्ट जाना जाता है, कि ग्रीकशिविर और युद्धक्षेत्र प्रायः आमने सामने था।†

शत्रुके शरसे विक्षिप्त हस्तिसेना इधर उधर भागने लगी। पुरुराज भी सैन्यदलका छत्रभङ्ग देख प्राण ले कर भागे। किन्तु राहमें वे अनुसरणकारी सेनादलसे पकड़े गये और वन्दी रूपमें आलेकसन्दरके सामने लाये गये।¶

* Anabasis, Vol. V. p. 18.

† इससे यह सिद्धान्त हुआ, कि जलालपुर और मोंगराज आमने सामने रहनेके कारण ग्रीक और हिन्दूसेनाके केन्द्रस्थलरूपमें परिगणित हुआ था।

¶ प्रवाद है, कि वन्दिभावमें आ कर भी पुरुराजने सिकेन्दरकी अधीनता स्वीकार न की। उन्होंने दर्पसे उत्तर दिया था, 'देव-दुर्विपाकसे यद्यपि मैं तुमसे परास्त हो गया हूं, तो भी अभी मेरे बाहुबलका लाघव नहीं हुआ है। आप वीर हैं, वीरधर्मकी रक्षा कीजिये। मैं आपको राजोचित मल्लयुद्धमें आह्वान करता हूं।' वीर आलेकसन्दरने उनके बाहुप्रस्ताव पर अपनी सम्मति प्रकट की। दोनोंमें मल्लयुद्ध आरम्भ हुआ। इस बार माकिदनपतिने पुरुराजके बाहुबलसे अपना पराभव स्वीकार किया और वे उनके भुजबलका विशेष प्रशंसावाद करने लगे। उधर पुरुराजने उनकी हिन्दूधर्मोचित सम्मानके साथ सम्वर्द्धना की थी।

ग्रीक ऐतिहासिक स्ट्राबो, प्लुटार्क, आरियन, दियोदोरस, कार्टियस और जाष्टिन् आदिके वर्णनानुसार जाना जाता है, कि वितस्ता नदीके पश्चिमी किनारे सम्राट् आलेकसन्दर अपना शिविर रख नदी पार हुए थे। यहां विख्यात सेनापति बुकेफलसकी कब्रके ऊपर वे 'बुकेफल' नगरकी प्रतिष्ठा कर गये। दियोदोरस आदिने साफ साफ लिखा है, कि निकिया नगरके पश्चिम और नदीके पश्चिमी किनारे 'बुकेफल' नगर बसाया गया। निकिया नगरकी टकसाल (Mint)-से जो सब मुद्रा प्रचलित हुई है, वह वर्त्तमान मोंगराज्यमें पाई गई है। उस देशके लोग अति प्राचीन मुद्राओंको 'मोंगशाही' मुद्रा कहते हैं। कुछ मुद्राएँ ऐसी भी हैं जिनमें 'निक' शब्द रहनेके कारण वे निकियाका रूपान्तर समझी जाती हैं। मोगकराजके नामानुसार इसका मोङ्ग नाम पड़ा है। तक्षशिलासे जो शिलालिपि प्राप्त हुई है, उसमें महाराज मोगका नाम देखा जाता है।

राजाकी वदान्यता, विनय और वलवीर्यसे तृप्त हो उन्हें वन्धनपाशसे मुक्त कर दिया। पीछे वे दोनों वन्धुतासूत्रमें आवद्ध हुए। अनन्तर राजा पुरुने सिकन्दरका सहायतासे पूर्वकथित (Glaussae) मल्ल और काठी जातिको परास्त कर अपने शासनाधीन कर लिया। उदारचेता ग्रीकवीर सिकन्दर पुरुराजके पञ्जावका सिंहासन दे कर अपने राज्यको लौट गये। जानेके पहले उन्होंने अपने प्रसिद्ध अश्वारोही सैनिक वुकेफलसके स्मरणार्थ और विजय घोषनार्थ निकिया नगर बसाया। सिकन्दर वापिस तो हुए पर ग्रीकसेनाका रक्षणा-वेक्षण-भार वे एक शासनकर्त्ताके ऊपर छोड़ गये। ईसासे ३२३ वर्ष पहले जव आलेकसन्दरकी मृत्यु हुई, तव शासनकर्त्ता युदिमो (Eudemos)ने अपनेको पञ्जाव प्रदेशके एकेश्वराधिपति वनानेकी कामनासे सेनापति युमेनिककी सहायता द्वारा पुरुराजको मार डाला। जव महाराज पुरु षड्यन्त्रकारी दलसे निष्ठुरतापूर्वक मारे गये, उस समय मौर्यराज चन्द्रगुप्त वर्त्तमान थे। पुरुके निधन पर युदिमोको विशेष वाधाविघ्नका सामना करना पड़ा। अच्छा मौका देख कर हिन्दूवीरोंने चन्द्रगुप्तके अधीन ग्रीकों पर चढ़ाई कर दी। अन्तमें उन्हें विशेषरूपसे निर्जित और ताड़ित करके चन्द्रगुप्त ही पञ्जावके राजा हुए।

पुरुकुत्स (सं० पु०) मान्धाताके एक पुत्रका नाम। मान्धाताके दो पुत्र थे, पुरुकुत्स और मुचुकुन्द। इनकी पत्नी ऋषिके शापसे नदी हो गई थी। (हरिवंश १२ अ०)

राजा शशविन्दुकी लड़की इन्दुमतीके गर्भसे पुरुकुत्सका जन्म हुआ था। ये नर्मदा नदीके आस पासके प्रदेशों पर राज्य करते थे। पुराणमें लिखा है,—नागोंने अपनी वहन नर्मदाका पुरुकुत्सके साथ विवाह कर दिया। नागों और नर्मदाके कहनेसे पुरुकुत्सने रसातल जा कर मौनेय गन्धर्वोंका संहार किया था। आर्यजातिके सर्व प्राचीन ग्रन्थ ऋग्वेदमें लिखा है, कि दस्युनगरका ध्वंस करनेमें इन्द्रने राजा पुरुकुत्सको सहायता पहुंचाई थी। नर्मदाके गर्भसे इन्हें त्रसदस्यु नामक एक पुत्र उत्पन्न हुआ। दक्ष आदि महर्षियोंने इन्हें विष्णुपुराण सुनाया था।

(ऋक् १।६३।७, १।११२।१७)

पुरुकुत्सव (सं० पु०) इन्द्रके एक शत्रुका नाम।

पुरुकुत्सानी (सं० स्त्री०) पुरुकुत्सस्य पत्नी वाहुलकात् आनङ्-ङीष्; पुरुकुत्समानयति अन-णिच्-अण्, गौरादित्वात् ङीष् वा। पुरुकुत्सकी पत्नी।

पुरुकृत् (सं० त्रि०) पुरु-कृ-क्विप् तुक् च। १ प्रभूतकर्त्ता। २ कर्मकर्त्ता।

पुरुकृत्वन् (सं० त्रि०) वहुकर्मकृत, इन्द्र।

पुरुक्ष (सं० त्रि०) पुरवः क्षधोऽन्नान्यस्य छान्दसः अन्त्य लोपः। वहुन्नस्वामी, प्रचुर अन्नका अधिपति।

पुरुखा (हिं० पु०) पुरखा देखो।

पुरुगूर्त्त (सं० त्रि०) वहुद्वारा उद्यमित, वहुतोंसे प्रयत्न किया हुआ।

पुरुचेतन (सं० त्रि०) वहुज्ञाता, अनेक विषयोंका जानने वाला।

पुरुज (सं० पु०) पुरु-जन-ड। १ भरतवंशीय सुशान्तिके एक पुत्रका नाम। २ पुरुराजाके एक पुत्रका नाम।

पुरुजयपाल—पृथ्वीराजके प्रतिद्वन्द्वी कन्नोजाधिपतिके पौत्र। ये २य जयपाल नामसे प्रसिद्ध हैं। पञ्जावकी राजधानी लाहोर और कन्नोजमें ये राज्य करते थे। सिन्धुके अधिपति चाँदरायके साथ इनकी भारी दुश्मनी थी। इनके पुत्र भीमपालको कन्या नहीं देना ही विवादका कारण था। घोरतर युद्धके वाद पुरु जयपाल भोजचाँदका आश्रय लेनेको वाध्य हुए। ४१० हिजरीमें सुलतान महमूद कालञ्जरराज नन्दको आक्रमण करनेके लिये भारतवर्ष आये। इधर पुरु भी नन्दको सहायता देनेके लिये अग्रसर हुए। पर यमुना नदीके किनारे दोनोंमें मुठभेड़ हुई और पुरु पराजित हो कर नौ दो ग्यारह हो गये। किन्तु ऐतिहासिक अल् वेरुनिने लिखा है, कि ४१२ हिजरीमें उनकी मृत्यु हुई। यदि यह सत्य हो, तो कालञ्जर-युद्धमें ही उनकी मृत्यु हुई थी, इसमें सन्देह नहीं।

पुरुजात (सं० त्रि०) वहुप्रादुर्भाव।

पुरुजाति (सं पु०) पुरुज, राजा सुशान्तिके एक पुत्रका नाम।

पुरुजित् (सं० पु०) १ कुन्तिभोजके पुत्र। ये अर्जुनके मामा थे। २ शशविन्दुवंशीय रुचकपुत्रभेद। ३ विष्णु। ४ एक क्षत्रिय राजा। ये महादेवके भक्त थे और कृपामुनिके कुलमें उत्पन्न हुए थे।

पुरुणीथ ( सं० पु० ) अनेक लोगोंके नेता।

पुरुत्मन् ( सं० पु० ) पुरुरात्मा यस्य पृषोदरादित्वात् साधुः। प्रचुरात्मक, बहु आत्मा।

पुरुदंशक ( सं० पु० ) पुरु बहुलं यथास्यात्तथा दशतीति दन्श-ण्वुल्। हंस।

पुरुदंशस् ( सं० पु० ) पुरुं दैत्यविशेषं दशति हिनस्तीति दन्श असुन्। इन्द्र। ( त्रि० ) पुरुणि दंशासि यस्य। २ बहुकर्मयुक्त।

पुरुदत्र (सं० पु०) दा-क्त, दत्रं धनं, पुरु-दत्रमस्य। बहुधन इन्द्र।

पुरुदस्म (सं० त्रि०) पुरु-दसति बाहुं मन्। १ बहुनाशक। २ बहुकर्मक, बहुकर्मयुक्त। ( पु० ) ३ विष्णु।

पुरुदिन ( सं० क्ली० ) बहुदिन, अनेक दिन।

पुरुद्रप्स ( सं० त्रि० ) प्रभूत जलयुक्त।

पुरुद्रुह् ( सं० त्रि० ) १ बहुतोंके द्रोहकारक। (पु०) २ पुरुहूत, इन्द्र।

पुरुद्वत् ( सं० पु० ) वैदर्भीसे उत्पन्न क्रोष्टुवंशीय मधुसुत नृपभेद।

पुरुधा ( सं० अव्य० ) पुरु बह्वर्थत्वेन संख्याशब्दत्वात् प्रकारे धाच्। बहु प्रकार, अनेक तरहका।

पुरुपन्था ( सं० पु० ) राजभेद।

पुरुपुत्र ( सं० त्रि० ) बहु औषधि वनस्पतिरूप पुत्रयुक्त।

पुरुपेशा ( सं० स्त्री० ) बहुरूपा औषधि।

पुरुपेशस् ( सं० त्रि० ) बहुरूप।

पुरुप्रजात् ( सं० त्रि० ) बहु प्रादुर्भाव।

पुरुप्रशस्त (सं० त्रि०) बहुधा स्तुत, अनेक प्रकारसे स्तुत।

पुरुप्रिय (सं० त्रि० ) बहुतोंका प्रीत्या।

पुरुप्रैष ( सं० त्रि० ) प्रेरक, भेजनेवाला।

पुरुप्रैषा ( सं० स्त्री० ) बहुविध, अनेक प्रकार।

पुरुभुज ( सं० त्रि० ) पुरु-भुज-क्विप्। प्रभूतभोजी, बहुत खानेवाला।

पुरुभू ( सं० पु० ) बहु-यज्ञभवन।

पुरुभूत ( सं० पु०) पुरुहूत पृषोदरादित्वात् साधुः। पुरुहूत, इन्द्र।

पुरुभोजस् ( सं० पु० ) पुरून् भुंक्तेभुज असुन्। १ मेघ, बादल। २ मेष, भेड़ा। ( त्रि० ) ३ प्रचुरभोजक, बहुत खानेवाला।

पुरुमन्तु ( सं० त्रि० ) बहुविषयज्ञाता, जो अनेक विषयोंसे जानकार हो।

पुरुमन्द्र ( सं० त्रि० ) बहुतसे लोगोंका अप्रियभाजन।

पुरुमह्र ( सं० त्रि० ) आङ्गिरसगोत्र व्यक्तिभेद।

पुरुमाय ( सं० त्रि० ) वृत्रहननादि बहुकर्मा इन्द्र।

पुरुमित्र ( सं० पु० ) १ महारथ नृपभेद। २ धृतराष्ट्रका पुत्रभेद। ३ राजविशेष।

पुरुमीढ़ ( सं० पु० ) सुहोत्रके औरस और ऐक्ष्वाकीके गर्भसे उत्पन्न अजमीढ़के अनुज कौरव-नृपभेद।

पुरुमेध ( सं० पु० ) बहुविध यज्ञ, अनेक प्रकारके याग।

पुरुरथ ( सं० पु० ) रथो रंहतेः पुरुः रथो रंहणं यस्य। प्रतिदिन भुक्तिभेदानुसार बहुरंहण आदित्य।

पुरुरवस् ( सं० पु० ) सोमवंशीय नृपभेद।

पुरूरवस देखो।

पुरुरावन् ( सं० त्रि० ) बहुविरुद्ध फलदाता।

पुरुरुच् (सं० त्रि०) प्रभूतदीप्ति, चमकीला।

पुरुरूप ( सं० त्रि० ) पुरु बहुरूपं यस्य। बहुरूपयुक्त, अनेक रूप धारण करनेवाला।

पुरुलिया—विहार और उड़ीसाके मानभूम जिलेका उपविभाग। यह अक्षा० २२° ४३´ से २३° ४४´ उ० और देशा० ८५° ४६´ से ८६° ५४´ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण ३३४४ वर्गमील और जनसंख्या १०२४२४२ है। इसमें ३ शहर और ४२७३ ग्राम लगते हैं। झालिदा शहरमें लाहका कारबार है और रघुनाथपुरमें लाह तथा उत्कृष्ट रेशमी वस्त्र प्रस्तुत होते हैं जो वाणिज्यके लिये भिन्न भिन्न देशोंमें भेजे जाते हैं। १८३० ई०में गङ्गानारायण नामक किसी व्यक्तिने वराभूमके पार्वत्य अधिवासियोंका दलपति हो कर अङ्गरेजके विरुद्ध युद्ध किया था। मानभूम देखो।

२ उक्त जिलेका एक शहर। यह अक्षा० २३° २० उ० और देशा० ८६° २२´ पू० ; वङ्गाल नागपुर रेलवेकी सीनी-आसनसोल शाखा पर अवस्थित है। जनसंख्या १७२९१ है। यहां १८७६ ई०में एक म्युनिसपलिटी स्थापित हुई है। नगरका राजस्व कुल मिला कर २७०००) रु० है। यहां एक कारागार है जिसमें २७६ कैदी रखे जाते हैं।

पुरुवर्त्मन् ( सं० लि० ) वहुपथयुक्त।
पुरुवार ( सं० लि० ) वहुकर्त्तृक वरणीय।
पुरुवीर ( सं० लि० ) वहुद्वारा वीर।
पुरुवेपस् ( सं० लि० ) वहुकर्मा, प्रभूत कर्मसम्पन्न।
पुरुव्रत ( सं० लि० ) वहुकर्मा।
पुरुशाक ( सं० लि० ) वहुकर्मा।
पुरुश्चन्द्र ( सं० लि० ) पुरुः चन्द्र आह्लादकत्वात् दीप्तिरस्य पृषोदरादित्वात् साधुः। वहुदीप्तिक, प्रभूतदीप्तियुक्त।

पुरुष ( सं० पु० ) पुरति अग्रे गच्छतीति पुर-कुषण् ( पुरः कुषण्। उण् ४।७४ ) पिपर्त्ति पूरयति वलं यः पुरु शेते य इति वा, पुरि देहे शेते शी-ड पृषोदरादित्वात् साधुः। १ पुमान, मनुष्य, आदमी।

"द्विधा कृत्वात्मनो देहमर्द्धेन पुरुषोऽभवत्।
अर्द्धेन नारी तस्यां स विराजमसृजत् प्रभुः॥"
( मनु १।३२ )

विधाताने अपनी देहका दो भाग करके आधे भागमें पुरुषकी और आधेमें स्त्रीकी सृष्टि की थी।

पर्याय—पुरुष, ना, नर, पञ्चजन, पुमान्, अर्थाश्रय, अधिकारी, कर्मार्ह, जन, अर्थवान्, मनुष्य, मानव, मर्त्य, मानुष, मनु, रसिकराज, धनकामधामा, मदनशायकाङ्क्ष, मन्मथशायकलक्ष्य। ( कविकल्पलता )

वैदिक पर्याय—मनुष्य, नर, धव, जन्तु, विश, क्षिति, कृष्टि, चर्षणि, नहुष, हरि, मर्या, मर्त्त, व्रात, तुर्वश, द्रुह्यु, आयु, यदु, अनु, पूरु, जगत्, तस्थुष, पञ्चजन, विवस्वन्त, पृतना। ( वेदनिघण्टु २ अ० )

रतिमञ्जरीमें लिखा है—पुरुष चार जातिका है,—शश, मृग, वृष और अश्व। इनका लक्षण—वाक्य अति सुकोमल, सुशील, कोमलाङ्ग, उत्तम केशयुक्त, सकलगुणाकर और सत्यवादी ये सव लक्षण पुरुष शश हैं। सर्वदा मधुर वाक्य वोलनेवाला, दीर्घनेत्रयुक्त, अत्यन्त भीरु, चपलमति, सुदेह और शीघ्रगामी ये सव लक्षणाक्रान्त पुरुष मृग हैं, वहुगुण और अनेक वन्धुयुक्त, शीघ्रकाम, नताङ्ग, सुन्दर देह और सत्यवादी ये सव लक्षणयुक्त पुरुष वृष हैं, जिनका उदर और कोटिदेश कृश है, जिनके कण्ठ और अधरोष्ठ उग्र तथा दशन, नासिका और श्रोत्र दीर्घ हैं, उन्हें अश्वजातीय पुरुष समझना चाहिये। रसमञ्जरीमें पुरुषोंके प्रति जातिकथनस्थलमें ऐसा लिखा है,—

"पात्रे त्यागी गुणे रागी भोगी परिजनैः सह।
शास्त्रे वोद्धा रणे योद्धा पुरुषः पञ्चलक्षणः॥"
( प्राचीन )

जो सत्पात्रको दान देते हैं, गुणके अनुरागी हैं, परिजनके साथ भोगी हैं तथा जो शास्त्रज्ञ हैं और युद्धस्थलमें वीरत्व दिखलाते हैं, वे ही पञ्चविध लक्षणाक्रान्त पुरुषपदवाच्य हैं। सामुद्रिक मतमें पुरुषके शुभाशुभ लक्षणका विषय इस प्रकार है,—

"कीदृशः पुरुषो वन्द्योऽवन्द्यो वा कीदृशो भवेत्॥"
( सामुद्रिक )

कैसे लक्षणके पुरुष श्रेष्ठ वा निन्दनीय होते हैं, श्रीकृष्णने जव यह विषय महादेवसे पूछा, तव उन्होंने कहा था,—जिस पुरुषके पांच अङ्ग दीर्घ, चार अङ्ग ह्रस्व और पांच अङ्ग सूक्ष्म तथा जिसके छः अङ्ग उन्नत, सात अङ्ग रक्तवर्ण, तीन अङ्ग गभीर और अपर तीन अङ्ग विशाल होते, वही महापुरुष हैं अर्थात् ये सव लक्षण जिनमें हैं, वे पुरुष श्रेष्ठ माने जाते हैं। दोनों वाहु और नयन दोनों कुक्षि, नासापुट और दोनों स्तनका मध्यस्थल ये पांचों अङ्ग दीर्घ होनेसे प्रशस्त है। ग्रीवा, दोनों कान, पृष्ठदेश और दोनों जांघ ये चारों अङ्ग ह्रस्व होनेसे प्रशंसनीय है। अंगुलिपर्व, दन्त, केश, नख और चर्म ये पांच अङ्ग सूक्ष्म होनेसे मङ्गलप्रद है। नासिका, नेत्र, ललाट, दन्त, मस्तक और हृदय ये छः अङ्ग उन्नत, पाणितल, पादतल, नयनप्रान्त, नख, तालु, अधर, जिह्वा इन सात अङ्गोंका रक्तवर्ण होना शुभकर है। स्वर, बुद्धि और नाभि गम्भीर तथा वक्षःस्थल, मस्तक और ललाट ये तीन स्थान विस्तीर्ण होनेसे शुभ होता है।

जिस पुरुषके नयनका प्रान्तभाग रक्तवर्ण है, लक्ष्मी उसे कभी भी छोड़ कर नहीं जाती। जिसका शरीर तप्त काञ्चनकी तरह गौरवर्ण है, वह कभी भी निर्धन नहीं होता। जिसके नयन स्निग्ध हैं, वे सौभाग्यशाली और जिनके करतल स्निग्ध हैं, वे ऐश्वर्यशाली होते हैं। काम नहीं करने पर भी जिनके दोनों हाथ कठिन होते,

पथभ्रमण करने पर भी जिनके दोनों चरण कोमल रहते तथा जिनके पाणितल सर्वदा रक्तवर्ण दिखाई देते वैसे मनुष्य अवश्य राज्यलाभ करते हैं। जिसका लिङ्ग दीर्घ होता वह दरिद्र, स्थूल लिङ्ग होनेसे निर्धन, कृश होनेसे सौभाग्यशाली और ह्रस्व होनेसे राजा होता है।

( सामुद्रिक )

( रेखा द्वारा स्त्री वा पुरुषका शुभाशुभ लक्षण जाना जाता है, इसका विवरण सामुद्रिक शब्दमें लिखा है। )

वृहत्संहितामें पुरुषका लक्षण इस प्रकार लिखा है—सुनिपुण दैवज्ञ पुरुषके उन्मान, मान, गति, संहति, सार, वर्ण, स्नेह, स्वर, प्रकृति, सत्त्व आदि देख कर भूत, भविष्यत् और वर्त्तमान इन तीनों कालका फल कह सकते हैं। जिसके दोनों चरण सर्वदा घर्माक्त नहीं रहते, जिसका तलदेश अत्यन्त सुकोमल, वर्ण गौर, समस्त अंगुलि परस्पर सुसंश्लिष्ट, समस्त नखर ( नाखून ) सुन्दर अथच ताम्रवर्ण, पार्ष्णिदेश मनोहर होता, जो सर्वदा ईषदुष्ण, अशिराल, सुनिगूढ़ गुल्फविशिष्ट तथा कूर्मपृष्ठकी तरह समुन्नत है, वही पुरुष राजा होता है। जिसके दोनों चरणके नख शूपकी तरह रूक्ष और पाण्डुवर्ण तथा जिसके दोनों पद चक्र, शिराल, शुष्कप्राय और अत्यन्त विरल अंगुलिविशिष्ट होते, वह व्यक्ति दरिद्र होता है। बहुत दूर नहीं जाने पर भी जिसके दोनों पांव निधम और कषाय सदृश कृष्णवर्ण हो जाते, उसका वंश कभी नहीं चलता। पदतल दग्ध मट्टीकी तरह होनेसे ब्रह्मघाता और पीतवर्ण होनेसे अगम्यारत होता है। जिसकी जांघ अत्यन्त विरल, अथच सूक्ष्म सूक्ष्म रोमोंसे आच्छादित रहती है, जिसका ऊरुदेश सुन्दर और हस्तिशुण्डकी तरह तथा जानुदेश स्थूल अथच परस्पर समान होता है, वह व्यक्ति राजत्वलाभ करता है। कुक्कुर वा शृगालकी तरह जङ्घाविशिष्ट होनेसे वह निर्धन होता है। राजाओंके प्रति लोमकूपमें एक एक लोम और पण्डित तथा श्रोत्रियके प्रति लोमकूपमें दो दो करके लोम होते हैं। जिनके लोमकूपमें तीन वा तीनसे भी अधिक लोम होते वे निःस्व होते हैं। मस्तकके केश सम्बन्धमें भी ऐसा ही नियम है। जानुदेश मांसहीन होनेसे विदेशमें मृत्यु, अल्पमांसयुक्त होनेसे सौभाग्यशाली, विकट मांसल होनेसे दरिद्र और निम्नमांसविशिष्ट होनेसे स्त्रीजित होता है। जानुदेशमें समान मांस रहनेसे राजत्वलाभ और वृहत् होनेसे दीर्घायु लाभ होता है। पुरुषाङ्ग क्षुद्र होनेसे धनवान् और सन्तानशून्य तथा स्थूल होनेसे धनहीन होता है। लिङ्ग वामभागमें झुका रहनेसे पुत्र और धनवर्जित, दक्षिणभागमें झुका रहनेसे पुत्रवान्, नीचेकी ओर झुका रहनेसे दरिद्र, शिराल होनेसे अल्पतनययुक्त और लिङ्गकी ग्रन्थि स्थूल होनेसे वह व्यक्ति अत्यन्त सुखी होता है, जिसका कोष अत्यन्त निगूढ़ है, वह व्यक्ति राजा, दीर्घ वा तुनकोषविशिष्ट पुरुष वित्तहीन तथा जिसका शिश्न ऋजु, वृत्त और अल्पशिराल है वह धनवान् होता है। जिसके केवल एकमात्र मुष्क (अण्डकोष) रहता है, उसकी जलमें मृत्यु होती और असमान मुष्कविशिष्ट व्यक्ति स्त्रीचञ्चल होता है। जिनकी प्रस्राव-धारासे शब्द होता हो, वे सुखी और जिनसे शब्द नहीं होता है वे निःस्व होते हैं। दो, तीन वा चार धारामें पेशाव निकल कर आवर्त्तके साथ दक्षिण भागमें तरङ्गित होनेसे नरपति और विक्षिप्त भावमें मूत्रपात होनेसे धनहीन होता है। मूत्र केवल एक धारामें निकल कर तरङ्गयुक्त होनेसे उत्कृष्ट सन्तान होती है। शिश्नमणि स्निग्ध, उन्नत अथवा समभागमें रहनेसे धन, रत्न और वनिताभोगी होता है। यदि शिश्नमणिका मध्यभाग निम्न हो, तो उसे कन्या होती और वह धनहीन होता है। वस्तिदेशका शीर्णभाग परिशुष्क होनेसे धनहीन और दुर्भाग्यशाली होता है। शुक्रकी पुष्पगन्धि होनेसे राजा, मधुगन्धि होनेसे प्रभूत धन, मत्स्यगन्धि होनेसे अनेक सन्तान, क्षारगन्धि होनेसे दरिद्र और मदिरागन्धि होनेसे याज्ञिक होता है। जिसके नितम्बका पिछला भाग स्थूल होता, वे दरिद्र, किन्तु मांसल होनेसे सुखी होता है। इसका अर्द्ध भाग सुन्दर होनेसे बलवान् और मण्डूककी तरह होनेसे राजा होता है। कटिदेश सिंहसदृश होनेसे नरपति, वानर वा करिशावककी तरह होनेसे धनहीन, जठरदेशके समान होनेसे भोगी, घटतुल्य होनेसे निर्धन, पार्श्वदेश विकल नहीं होनेसे धनवान्, निम्न वा चक्र होनेसे भोगहीन, उन्नतकक्ष व्यक्ति नरपति, विषमकक्ष होनेसे कुटिल, उदर सर्पा-

कृति होनेसे दरिद्र और बहुभोजी, गोलाकार, उन्नत और विस्तीर्ण नाभिविशिष्ट होनेसे सुखी ; स्वल्प, अदृश्य और निम्ननाभि होनेसे क्लेशभोगी होता है। नाभिका मध्य-भाग तरङ्गयुक्त वा विषम होनेसे शूलरोगी और निःस्व, नाभीदेश वामभागमें आवर्त्तयुक्त होनेसे शठ तथा दक्षिण ओर आवर्त्त होनेसे मेधावी होता है। नाभि पार्श्व-की ओर आयत होनेसे चिरायु, ऊपरमें आयत होनेसे प्रभु, उदर एक वलिचिह्नित होनेसे शस्त्राघातसे मृत्यु, द्विवलि विशिष्ट होनेसे स्त्रीभोगी, त्रिवलियुक्त होनेसे औदरिक तथा चार वलि रहनेसे अनेक सन्तति होती है। राजाओं-के उदरमें वलि नहीं रहती। जिसके उदरमें वलि नतोन्नत है, वह पापिष्ठ और अगम्यगामी, उदरवलि सरलभावमें विद्यमान रहनेसे सुखी तथा परदार-विद्वेषी होता है। जिनका पार्श्वदेश मांसल, मृदु और दक्षिणावर्त्त रोमद्वारा आच्छन्न रहता है, वे राजा और इसका विपरीत होनेसे दुःखी होते हैं। कुचाग्र भाग अनुन्नत होनेसे सुभग, विषम वा दीर्घ होनेसे निर्धन; पीन, दग्धवर्ण वा निमग्न होनेसे सुखी होते हैं।

वक्षःस्थल उन्नत, पृथु और मांसल होनेसे नरपति, इसका विपरीत वा शिराल एवं गर्दभकी तरह रोमावलि विशिष्ट होनेसे दुःखी, ऊरःस्थल समान होनेसे अर्थवान्, वक्षःस्थल अविशाल होनेसे निर्धन होता है। ग्रीवादेश चिपिटककी तरह आकारविशिष्ट, शुष्क वा शिराल होनेके निर्धन, महिषग्रीव व्यक्ति बलवान्, कम्बुकी तरह होनेसे राजा और प्रलम्ब होनेसे बहुभक्षक होता है। जिनका पृष्ठ देश अभग्न और अरोमश होता है, वे धनवान् और तद्भिन्न व्यक्तिगण निर्धन होते हैं। अंसस्थल मांसहीन, रोमाच्छादित, भग्नप्राय और क्षुद्र होनेसे निर्धन; विपुल, सुगोल और सुश्लिष्ट होनेसे सुखी होते हैं। दोनों वाहु द्विरद-शुण्डाकारवृत्त, आजानुलम्बित, परस्पर समान और पीन होनेसे राजा, रोमश और ह्रस्व होनेसे दुःखी, हस्तांगुलि दीर्घ होनेसे दीर्घायु, करतल वानरकरके सदृश होनेसे धनवान् तथा व्याघ्रके सदृश होनेसे पापिष्ठ होता है। हाथका मणिवन्ध यदि निगूढ़, दृढ़ और सुश्लिष्ट सन्धिविशिष्ट हो, तो राजा ; करतल निम्न होनेसे पितृ-धनसे वञ्चित, करतलका कोई स्थान संयत वा निम्न होनेसे धनवान्, नतोन्नत होनेस अतिशय निःस्व तथा लाक्षाके सदृश रक्तवर्ण होनेसे नरपति; पीतवर्ण होनेसे अगम्यागामी और रूक्ष होनेसे निर्धन होता है। कुनख वा विवर्णनख होनेसे तार्किक, अंगुष्ठमें यवरेखा रहनेसे धनवान् और अंगुष्ठ मूलमें यव रहनेसे पुत्रवान् होता है। करतलकी समस्त रेखाएं स्निग्ध और निम्न होनेसे धनवान्, इसका विपरीत होनेसे दरिद्र, अंगुलिके विरल होनेसे निःस्व और घनांगुलि रहनेसे धनवान् होता है। तीन रेखा मणिवन्धसे निकल करतलव्यापी होनेसे पृथिवीपति, हस्ततल पर मत्स्यचिह्न रहनेसे याज्ञिक, वज्रचिह्न रहनेसे धनी, मत्स्यपुच्छ रहनेसे विद्वान् ; शङ्ख, छत्र, शिविका, हस्ती, अश्व और पद्मचिह्न रहनेसे नरपति, कलस, मृणाल, पताका और अंकुशचिह्नसे धनी; चक्र, असि, परशु, तोमर, शक्ति, धनु वा कुण्डाकार रेखा रहने-से चमूपति, मकर, ध्वज, प्रकोष्ठ और आगार तुल्य रेखा रहनेसे धनी; अंगुष्ठ मूलमें वेदीकी तरह रेखा रहनेसे अग्निहोत्री, वापी और देवगृहसदृश चिह्न रहनेसे धार्मिक; अंगुष्ठमूलमें जितनी स्थूल रेखाएं होंगी उतने पुत्र और जितनी सूक्ष्म रेखाएं होंगी उतनी कन्या होती हैं। मणि-वन्धोत्थित रेखा प्रदेशिनी अर्थात् तर्जनीमूलमें संलग्न होनेसे शतायु और उससे कम होनेसे उसी अनुपाता-नुसार आयुः स्थिर होगी। करतल पर अनेक रेखाएं रहनेसे निःस्व; चिबुक अत्यन्त कृश अथच दीर्घ होनेसे निःस्व; मांसल होनेसे धनी; अधर अवक्र अथच विम्ब-फलतुल्य होनेसे राजा और सूक्ष्म होनेसे दरिद्र; ओष्ठदेश विवर्ण और सूक्ष्म होनेसे निर्धन; दशनपंक्ति घनी, स्निग्ध और सम होनेसे शुभ होता है। जिह्वा और तालु रक्तवर्ण, दीर्घ, सूक्ष्म और कृष्णवर्ण होनेसे दरिद्र; मुख सुन्दर, असंवृत, विमल, चिक्कण और सम होनेसे नरपति ; इसका विपरीत होनेसे क्लेशभोगी होता है। जिसका मुख बहुत बड़ा होता, वह दुःखी और जिसका मुख स्त्रीकी तरह होता, उसे सन्तान नहीं होती है। जिसका मुख गोल होता, वह अति शठ ; मुख दीर्घ होनेसे धनहीन ; चतुष्कोणाकृति मुखमण्डलयुक्त होनेसे धूर्त्त और जिसका मुख निम्न होता, वह सन्तानरहित होता है। अति ह्रस्वमुख-

विशिष्ट व्यक्ति कृपण और सर्वाङ्गसुन्दरमुखविशिष्ट व्यक्ति भोगी होता है। श्मश्रु अस्फुटिताग्र, स्निग्ध, कोमल और नत होनेसे शुभ, तथा रक्तवर्ण, कठोर और अल्प होनेसे तस्कर होता है। कर्णद्वय निर्मांस होनेसे अशुभ; ह्रस्वकर्णविशिष्ट व्यक्ति कृपण और शंकुकर्ण व्यक्ति नरपति; कर्ण लोमश होनेसे दीर्घायु, विपुल होनेसे धनवान्; शिराल होनेसे क्रूर और लम्ब अथच मांसल होनेसे सुखी तथा गण्डस्थल अनिम्न होनेसे भोगी होता है। गण्डमें अत्यन्त मांस रहनेसे मन्त्रणादाता; नासिका शुकपक्षीकी तरह होनेसे सुखी; शुष्क होनेसे चिरजीवी; छिन्न होनेसे अगम्यागामी; दीर्घ होनेसे सौभाग्यशाली और वक्र होनेसे चौर होता है। नयन कमलदलके सदृश होनेसे धनी; उसका प्रान्तभाग रक्तवर्ण होनेसे शुभ; मधुकी तरह पिङ्गलवर्ण होनेसे धनवान्; मार्जारके सदृश होनेसे पापिष्ठ; हरिणलोचन और वर्त्तुल-लोचन होनेसे सुभग; वक्रलोचन होनेसे तस्कर, केकरनेत्र होनेसे क्रूर; हस्तीवत् होनेसे राजा और गभीर होनेसे ऐश्वर्यशाली होता है। भ्रूयुगल अत्यन्त उन्नत होनेसे अल्पायु, किन्तु विस्तृत उन्नत होनेसे अत्यन्त सुखी; परस्पर असमान होनेसे दरिद्र; बालेन्दुवत् वक्र अथच निम्न होनेसे धनी और खण्डित होनेसे दरिद्र होता है। शङ्ख अर्थात् ललाटकी अस्थि उन्नत अथच विपुल होनेसे शुभ; निम्न होनेसे सन्तान और धनहीन; नतोन्नत होनेसे दरिद्र तथा अर्द्धचन्द्राकार होनेसे प्रशस्त धनयुक्त होता है। शुक्ति अर्थात् कपालका अस्थिखण्ड वृहत् होनेसे विद्वान्; शिराल होनेसे अधार्मिक; उन्नत शिरायुक्त अथवा स्वस्तिककी तरह होनेसे धनी होता है। निम्नललाटविशिष्ट मानव दुःखी और क्रूरकर्मनिरत। अत्युन्नत होनेसे राजा और सङ्कीर्ण होनेसे कृपण होता है। ललाटके ऊपर तीन आयत रेखा रहनेसे शतायु; चार रेखा होनेसे शतायु और राजा; घटी, रेखा रहनेसे ६५ वर्षकी परमायु और ललाटकी समस्त रेखाएं छोटी छोटी रेखा द्वारा छिन्न होनेसे अगम्यागामी और ६० वर्ष परमायु होती है। ललाटको समस्त रेखाएं भ्रूके थ संलग्न रहनेसे ३० वर्ष परमायु और उनके वामभागमें वक्र होनेसे २० वर्ष तथा अत्यन्त छोटो छोटो सामान्य रेखाएं ललाटभाग पर रहनेसे अल्पायु होती है। जिसका मस्तक बिलकुल गोलाकार है, वह धनी और छत्राकार-शिरोदेशयुक्त व्यक्ति राजा होता है। जिसके शिरोभागकी करोटि (खोपड़ी) वृहत् होती, वह अल्पायु होता है। मस्तक घटाकार होनेसे चिन्ताशील, दो भागोंमें विभक्त होनेसे पापात्मा और निर्धन होता है। जिस व्यक्तिके केश, स्निग्ध, कृष्णवर्ण, आकुञ्चित और भिन्नाग्र तथा वे केश यदि कोमल और अनधिक हों, तो वह सुखी और जिसके केश वहुमूल, विषम, कपिलवर्ण, स्थूल, स्फुटिताग्र, कर्कश, क्षुद्र, अत्यन्त वक्र और घन होते वह व्यक्ति दरिद्र होता है। रूक्ष, मांसहीन और शिराल कोई भी स्थान क्यों न हो, वह अशुभसूचक है। इसका विपरीत होनेसे शुभ होता है। पुरुष और स्त्री तुलित होने पर यदि अर्द्धभार हो, तो सुखी और यदि न्यून हो, तो दुःखी होता है। भाराधिक व्यक्ति वलवान् होता है। पुरुष वा नारीको जब २५ वर्षको उमर अथवा जीवनका चतुर्थ भाग उपस्थित हो जावे, तभी मान (तौल)-का उपयुक्त समय समझना चाहिये। पुरुषादिके देहाभ्यन्तरीण किसी तेजोमय पदार्थकी कान्ति ही एकमात्र शुभाशुभ फल प्रकट करती है अर्थात् उसीसे शुभ और अशुभका निर्णय किया जाता है। दन्त, त्वक्, नख, रोम और केश इनकी स्निग्ध छाया (कान्ति) यदि सद्गन्धशालिनी हो, तो उसे भौमीछाया कहते हैं। इससे तुष्टि, अर्थलाभ, अभ्युदय और प्रतिदिन धर्मप्रवृत्तिकी वृद्धि होती है। जो छाया अर्थात् लावण्य कृष्ण अथच निर्मल, हरिद्वर्ण और नयनसुखकर है, उससे सौभाग्य, मृदुता और सुखवृद्धि होती है। इस छायाको जलीया छाया कहते हैं। यह जननीकी तरह हितकारी है। शरीरकी जो छाया अतिप्रचण्ड और अग्राह्य होती, जिसका वर्ण पद्म, सुवर्ण अथवा अग्निकी तरह होता, उसे आग्नेयी छाया कहते हैं। यह छाया तेज, विक्रम और प्रतापको बढ़ाती है। देहस्थित जो छाया मलिन, परुष और कृष्णवर्ण तथा दुर्गन्धविशिष्ट होती, वह छाया वायवी छाया है। इससे प्राणियोंका वध, वन्धन, व्याधि, अनर्थ और अर्थनाश

आदि नाना प्रकारके उपद्रव होते हैं। फिर जो छाया स्फटिककी तरह निर्मल होती, वही आकाशी छाया है। यह छाया अति शुभकारी मानी गई है। राजाओंका स्वर हस्ती, वृष, रथस्वन, भेरी, मृदङ्ग, सिंह वा मेघकी तरह होता है। गर्दभकी तरह विशीर्ण अथवा पुरुषस्वर मानव निर्धन और असुखी होता है। मेद, मज्जा, त्वक्, अस्थि, शुक्र, शुषिर और मांस ये सात अस्ति प्राणियोंकी सार है। तालु, ओष्ठ, अधर, जिह्वा, नेत्रप्रान्त, वायु, करतल और पदतल ये सब रक्तवर्ण और रक्तयुक्त होनेसे अनेक प्रकारका सुख होता है। त्वक् मसृण होनेसे धनी, कोमल होनेसे सुभग; पतला होनेसे विचक्षण होता है। अस्थि स्थूल होनेसे बलवान् और पण्डित, शुक्र, गुरु और परिमाणमें अधिक होनेसे सुभग और विद्वान् होता है। वाक्य, जिह्वा, दन्त, नेत्र और नख ये पांच स्थान स्निग्ध होनेसे धन, पुत्र और सौभाग्य तथा रूक्ष होनेसे निर्धन होता है। वर्ण, स्निग्ध और कान्तियुक्त होनेसे राज्य-लाभ, मध्यमरूप होनेसे पुत्रवान् और धनी तथा रूक्ष होनेसे निर्धन होता है। विशुद्ध वर्ण शुभ और सङ्कीर्णवर्ण अशुभप्रद है। जिनके मुख गो, वृष, शार्दूल, सिंह वा गरुड़के सदृश होते, वे पृथिवीपति, वानर, महिष, वराह वा छागलकी तरह होनेनेसे पुत्र और धनहीन तथा गदर्भ और हस्तिशावककी तरह होनेसे निःस्व और असुखी होते हैं।

परिमानानुसार पुरुष उत्तम, मध्यम और अधम इन तीन भागोंमें विभक्त किया जा सकता है। इनमेंसे जो अपनी हस्तांगुलिसे १०८ अंगुलि ऊंचा है, वह उत्तम, ९६ अंगुलि परिमित पुरुष मध्यम और ८४ अंगुलि परिमित पुरुष अधम माना जाता है। मृत्तिका, जल, तेज, वायु, आकाश, देवता, नर, राक्षस, पिशाच और तिर्यक्योनि इन्हें स्वभावतः ही पुरुषके लक्षण उत्पन्न होते हैं। वे सब लक्षण नीचे लिखे जाते हैं। सुन्दर पुष्पकी तरह गन्धयुक्त, सम्भोगनिपुण, सुन्दर निश्वास-युक्त और स्थिर होना ही महीस्वभाव है, जलस्वभावके पुरुष अत्यन्त जलपानानुरक्त, स्त्रीलोलुप और रसभोगी; अग्निप्रकृतिपुरुष अत्यन्त चञ्चल, तीक्ष्ण, भयङ्कर, क्षुधातुर और भोजी; वायुप्रकृति पुरुष कृश और क्रोधी; आकाशप्रकृति पुरुष निपुण; विवृतमुख, शब्दज्ञ और छिद्रिताङ्गविशिष्ट; देवप्रकृति पुरुष त्यागशील, मृदु, कोपन और स्नेहयुक्त; नरप्रकृति पुरुष गीत और भूषण-प्रिय तथा निरन्तर संविभागनिपुण, राक्षसप्रकृति पुरुष अत्यन्त कोपी, खल और पापात्मा; पिशाचप्रकृति पुरुष चपल, मलिन, बहुप्रलापवादी और व्यक्तदेह होता है। पुरुषकी शार्दूल, हंस, मदमत्त, मतङ्गज, महावृषभ वा मयूरकी तरह गति होना शुभ है। जो विना शब्द किये धीरे धीरे गमन करते हैं, वे धनवान् और जो द्रुतगामी वा बहुगामी हैं, वे दरिद्र होते हैं। (बृहत्संहिता ६८ अ०)

इन सब लक्षणोंसे भविष्यमें पुरुष कैसा होगा, यह जाना जाता है। निमित्तज्ञ पण्डितगण इन सब लक्षणोंसे शुभाशुभका निर्णय करते हैं। यह साधारण पुरुषका लक्षण बतलाया गया। बृहत्संहितामें पञ्च महापुरुषके लक्षण लिखे हैं, जिनका सार यहां पर संक्षेपमें दिया जाता है।

पञ्च महापुरुषलक्षण—बलवान् ताराग्रह अर्थात् मङ्गलादि पञ्च ग्रह जब स्वक्षेत्र वा उच्चगृह अथवा केन्द्रमें रहते, तब महापुरुषगण जन्म लेते हैं। बलवान् बृहस्पति-के समय जन्मग्रहण करनेसे हंस, शनिग्रहके समय शश, मङ्गल ग्रहमें रुचक, बुधग्रहमें भद्र और शुक्रग्रहमें जन्म लेनेसे मालव्य पुरुष जन्मग्रहण करते हैं। सूर्य बलवान् होनेसे तत्क्षणजात व्यक्तिकी शरीरगठन उत्तम और बलवान् चन्द्रके समयजात व्यक्तिकी मानसिक प्रकृतिका महत्त्व होता है। महापुरुषोंके मध्य जिसके चन्द्र और सूर्य जैसे विभिन्न राशिगत होंगे, उसके लक्षण भी वैसे ही होंगे। समस्त राशियोंके जिस प्रकार धातु महा-भूत, प्रकृति, द्युति, वर्ण, सत्त्व और रूप सूय चन्द्र द्वारा उपभुक्त होंगे, उसके लक्षण भी उसी प्रकार स्थिर करने होंगे। वह बलहीन सूर्य अथवा चन्द्रकर्तृक उपयुक्त होनेसे तत्क्षणजात पुरुषगण सङ्कीर्ण पुरुष कहलाते हैं। किसी व्यक्तिके जन्मकालमें मङ्गलग्रह बलवान् रहनेसे पराक्रम, बुधग्रह रहनेसे गुरुता, बृहस्पति रहनेसे स्वर, शुक्र रहनेसे स्नेह और शनि रहनेसे वर्ण जानना होता है। इनके गुणदोषके तारतम्यानुसार उक्त सभी साधुत्व लाभ करते हैं। सङ्कीर्ण पुरुषगण श्रेष्ठ नहीं होते।

हंस, शश, रुचक, भद्र और मालव्य इन पंच प्रकारके पुरुषोंका विशेष विशेष लक्षण अभिहित हुआ है, विस्तार हो जानेके भयसे यहां नहीं लिखा गया। (वृहत्-संहिताके ६९वें अध्यायमें विशेष विवरण लिखा है।)

२ सांख्योक्त प्राणियोंका आत्मास्वरूप। सांख्यके मतसे पुरुष चेतन स्वरूप है, किन्तु सुखदुखादि शून्य हैं। ये अपरिणामी अर्थात विकारशून्य हैं और अकर्त्ता हैं अर्थात् कोई कार्य ही नहीं करते। यही पुरुष ही प्राणियोंकी आत्मा हैं, सुतरां जितने प्राणी हैं, सबोंको पुरुष कह सकते हैं। प्रकृति और पुरुष परस्परसापेक्ष हैं। जिस प्रकार लोहा चुम्बकके समीपस्थ होनेसे चुम्बककी ओर गमन करता है, उसी प्रकार प्रकृति उस पुरुष-सन्निधानप्रयुक्त विश्वरचनामें प्रवृत्त होती है। प्रकृतिके स्वयं जड़ होने पर भी वह पुरुषके सहयोगसे संसार-व्यापार सम्पादन करनेमें समर्थ है।

३ विष्णु। सांख्य और प्रकृति देखो।

"एवं पुराणं पुरुषो विष्णुर्वेदेषु पठ्यते।
अचिन्त्यश्चाप्रमेयश्च गुणेभ्यश्च परस्तथा॥"

(हरिवं० १२)

४ शिव। ५ जीव। ६ दुर्गा।

"महानिति च योगेषु प्रधानश्चैव कथ्यते।
त्रिगुणाव्यतिरिक्ता सा पुरुषश्चेति चोच्यते॥"

(देवीपुराण १५ अ०)

अश्वस्थानकभेद, घोड़ेकी एक स्थिति। इसमें वह अपने दोनों अगले पैरोंको उठा कर पिछले पैरोंके बल खड़ा होता है। जमना, सीखपांव।

पुरुषराशि—मेष, मिथुन, सिंह, तुला, धनुः और कुम्भ।

पुरुषग्रह—भौम, अर्क, जीव।

पुरुषनक्षत्र—हस्ता, मूला, श्रवणा, पुनर्वसु, मृगशिरा और पुष्या।

८ चेतनाधातु। ९ सूर्य। १० पुन्नागवृक्ष, सुलताना-चम्पा। ११ पारद, पारा। १२ गुग्गुलु, गुग्गुल। १३ तिलक। १४ मनुष्यका शरीर वा आत्मा। १५ पूर्वज। १६ पति, स्वामी। १७ व्याकरणमें सर्वनाम और तदनुसारिणी क्रियाके रूपोंका वह भेद जिससे यह निश्चय होता है, कि सर्वनाम वा क्रियापदवाचक (कहनेवाले)के लिये प्रयुक्त हुआ है अथवा संबोध्य (जिससे कहा जाय)के लिये अथवा किसी दूसरेके लिये। जैसे 'मैं' उत्तम पुरुष हुआ, 'वह' प्रथम पुरुष और 'तुम' मध्यम पुरुष।

पुरुषक (सं० पु० क्ली०) पुरुष एवेति पुरुष स्वार्थे-कन्। घोटककी ऊर्द्ध्वस्थिति, घोड़ेका जमना, सीखपांव, अलफ। २ घोड़ेका स्थानकभेद।

पुरुषकार (सं० पु०) पुरुषस्य कारः करणम्। पुरुषकी कृति, पौरुष, उद्योग। दैव और पुरुषकार ये दोनोंके मिलनेसे फल होता है। दैवसे पुरुषकारकी प्राधान्य शास्त्रमें निर्दिष्ट हुई है।

जिस प्रकार एक चक्रसे रथ नहीं चल सकता, उसी प्रकार विना पुरुषकारके दैव प्रसन्न नहीं होते। दैव शुभ होने पर सामान्य पुरुषकार द्वारा ही मानवगण शुभफल प्राप्त करते हैं।

"यथा ह्येकेन चक्रेण न रथस्य गतिर्भवेत्।
तथा पुरुषकारेण विना दैवं न सिध्यति॥"

(नीतिशास्त्र)

मत्स्यपुराणमें पुरुषकारका विषय इस प्रकार लिखा है—एक दिन मनुने मत्स्यसे पूछा था, कि दैव और पुरुषकारमें श्रेष्ठ कौन है? इसके उत्तरमें मत्स्यदेवने जो उत्तर दिया था, वह इस प्रकार है—

'देहान्तरमें अर्जित स्वीय जो कर्म है उसे दैव कहते हैं अर्थात् पूर्वजन्ममें जिस कर्मका अनुष्ठान किया जाता है, वह दैव नामसे प्रसिद्ध है। यह दैव पुरुषकारसे श्रेष्ठ है। मङ्गलाचार व्यक्तिके दैव प्रतिकूल होने पर भी वह पुरुषकार द्वारा विनष्ट होता है।

जो पूर्वजन्ममें सात्विक कर्मका अनुष्ठान करते, वे विना पुरुषकारके भी फललाभ करते हैं। जो राजसिक कर्म करते हैं, वे पुरुषकार भिन्न फललाभ नहीं कर सकते। तामस कार्यकारियोंके लिये अति कठोर पुरुषकार आवश्यक है। अति यत्नसे पुरुषकार करने पर अशुभ दैव निराकृत हो शुभफल देते हैं। इसी कारण दैवसे पुरुषकारको श्रेष्ठ बतलाया है। दैव, पुरुषकार और काल ये तीनों मिल कर फल देते हैं। इनमेंसे अलग अलग हो कर कोई भी फल नहीं दे सकता।

जिस प्रकार कृषि वृष्टिके समायोगसे कालमें फलप्रसू होती है, उसी प्रकार दैव और पुरुषकार उपयुक्त कालमें निश्चय ही फलप्रद होता है। पुरुषकार करके यदि फल न मिले तो उसके प्रति वीतश्रद्ध होना उचित नहीं। उपयुक्त काल आने पर उसका फल आपसे आप होगा। प्रत्येक मनुष्यको अति यत्नपूर्वक पुरुषकारके प्रति यत्न करना उचित है। पुरुषकार जैसा किया जायगा, फल भी वैसा ही मिलेगा। केवल देवके आसरे रहना उचित नहीं। पुरुषकारके प्रति यत्न करना ही सर्वतोभावसे विधेय है। (मत्स्यपुराण दैवपुरुषकारक नाम १६१ अ०)

पुरुषकुञ्जर (सं० पु०) पुरुषेषु कुञ्जरः श्रेष्ठः वा पुरुषः कुञ्जर इव उपमितसमासः। पुरुषश्रेष्ठ, पुरुष-व्याघ्र। पुङ्गव, ऋषभ और कुञ्जर आदि पुरुषके श्रेष्ठार्थवाचक हैं।

पुरुषकेशरी (सं० पु०) पुरुषः केशरी इव। १ पुरुषश्रेष्ठ। २ नरसिंहरूपी विष्णु।

पुरुषक्षेत्र (सं० क्ली०) ज्योतिषोक्त वह क्षेत्र जहां पुरुषका जन्म निर्दिष्ट हुआ है।

पुरुषगति (सं० स्त्री०) एक प्रकारका साम।

पुरुषगन्धि (सं० त्रि०) पुरुषका आघ्राण।

पुरुषग्रह (सं० पु०) ज्योतिषके अनुसार मङ्गल, सूर्य और बृहस्पति।

पुरुषघ्न (सं० त्रि०) पुरुष हन्ति हन-टच्। पुरुष-हनन-साधन आयुध, पुरुषकी हत्या करनेवाला हथियार।

पुरुषच्छन्दस् (सं० स्त्री०) पुरुष इव द्विपादत्वात् छन्दो यस्याः। द्विपदाख्य छन्दोभेद। इस छन्दमें दो चरण रहते हैं, इसीसे इसका पुरुषच्छन्दस् नाम पड़ा है।

पुरुषता (सं० स्त्री०) पुरुषस्य भावः तल-टाप्। पुरुषत्व, पुरुषका भाव, पुरुषका धर्म।

पुरुषतेजस् (सं० त्रि०) पुरुषत्वविशिष्ट।

पुरुषत्रा (सं० अव्य०) पुरुषको, पुरुष विषयमें। द्वितीया और सप्तमीके अर्थमें ही 'त्रा' प्रत्यय होता है।

पुरुषत्व (सं० क्ली०) पुरुष भावे त्व। १ पुरुषका धर्म, पुरुषका भाव। २ पुंसव।

पुरुषत्वत् (सं० अव्य०) पुरुषवत्ता।

पुरुषदघ्न (सं० त्रि०) पुरुष परिमाणार्थं दघ्नट् प्रत्यय। पुरुषपरिमाण।

पुरुषदन्तिका (सं० स्त्री०) पुरुषस्य दन्त इव आकृतिर्यस्याः, कप्, कापि अत इत्वं। मेदा नामकी ओषधि।

पुरुषद्वयस् (सं० त्रि०) पुरुष परिमाण। (पुरुषद्वयस देखो)।

पुरुषद्वेषिन् (सं० त्रि०) पुरुषं द्वेष्टि द्विष्-णिन्। पुरुष-द्वेषशील।

पुरुषधर्म (सं० पु०) पुरुषस्य धर्म ६-तत्। पुरुषमात्र धर्म।

पुरुषनक्षत्र (सं० पु०) ज्योतिष-शास्त्रानुसार हस्ता, मूला, श्रवणा, पुनर्वसु, मृगशिरा और पुष्या नक्षत्र।

पुरुषनाग (सं० पु०) पुरुषो नाग इव। पुरुषश्रेष्ठ।

पुरुषनाथ (सं० पु०) पुरुषान् नयति अण् उपपदसमासः। १ नरपाल। २ सेनापति।

पुरुषन्ति (सं० पु०) ऋषिविशेष।

पुरुषपुङ्गव (सं० पु०) पुरुषः पुङ्गव इव। पुरुषश्रेष्ठ, पुरुष-प्रधान।

पुरुषपुण्डरीक (सं० पु०) पुरुषेषु पुण्डरीकः, श्रेष्ठः, वा पुरुषः पुण्डरीको व्याघ्र इव। १ पुरुषव्याघ्र, पुरुषश्रेष्ठ। २ जैनियोंके मतानुसार नव वासुदेवोंमेंसे सप्तम वासुदेव।

पुरुषपुर—प्राचीन गान्धार राज्यकी राजधानी। चीन-परिव्राजक यूवनचुवङ्ग इस नगरका पो-लु-ष-लो नामसे उल्लेख कर गये हैं। किती-अनुवादित वसुवन्धुकी जीवनी पढ़नेसे मालूम होता है, कि उन्होंने भारतके उत्तरस्थ पुरुषपुर नगरमें जन्मग्रहण किया, इस समय यहां असङ्ग बोधिसत्व भी वर्त्तमान थे। इसका वर्त्तमान नाम पेशावर है। गन्धार और पेशावर देखो।

पुरुषमात्र (सं० त्रि०) पुरुष-परिमाणार्थं मात्रट् प्रत्ययः। पुरुष परिमाण।

पुरुषमानिन् (सं० त्रि०) पुरुष-मननकारी।

पुरुषमुख (सं० त्रि०) पुरुषवत् मुखविशिष्ट, पुरुषके जैसा मुंहवाला।

पुरुषमृग (सं० पु०) पुंमृग, नरहरिन।

पुरुषमेध (सं० पु०) वैदिक कालमें अनुष्ठित यागभेद। अश्वमेध और गोमेध आदि यज्ञोंमें जिस प्रकार तत्तत् पशु बलिकी व्यवस्था है, यह नरमेधात्मक यज्ञ उसी प्रकार नरबलि द्वारा सम्पन्न होता था। इस यज्ञके करनेका अधिकार केवल ब्राह्मण और क्षत्रियको था। यह यज्ञ चैत्रमास शुक्ला दशमीसे प्रारम्भ होता था और चालीस

दिनोंमें समाप्त होता था। इस बीचमें २३ दीक्षा १२ उपसत् और ५ सूत्या होती थीं। इस प्रकार यह ४० दिनोंमें समाप्त होता था। यज्ञके समाप्त हो जाने पर यज्ञकर्त्ता वानप्रस्थाश्रम ग्रहण करता था।

वाजसनेय-संहिताके ३०वें अध्यायमें ५-२२ कण्डिका-में लिखा है, कि ब्राह्मणादि पशुको अग्निष्टादि एकादश यूपोंमें बन्धन करे। इनमेंसे अग्निष्ठयूपमें ४८, द्वितीय-यूपमें ३७ और अवशिष्ट ६ यूपोंमेंसे प्रत्येकमें ११ पशुका बन्धन सम्पन्न करना होगा। नीचे तत्तत् देवता और ब्राह्मणादि पशुओंके नाम दिये गये हैं।

१म अग्निष्ठ- यूपमें१ –

| | |
|---|---|
| ब्रह्मा—ब्राह्मण | आनन्ददेव—स्त्रीसख,१२ |
| क्षत्र—क्षत्रिय, | प्रमुद्देव—कुमारीपुत्र |
| मरुद्गण—वैश्य, | मेधादेवी—रथकार, |
| तमो—तस्कर, | धैर्यदेव—तक्षा, |
| नारक—वीरहा,२ | श्रम वा तपोदेव—कौलाल,१३ |
| पापदेवता—क्लीव, | मायादेवी—कर्मार |
| तपो—शूद्र | रूप—मणिकार, |
| आक्रयदेवता—अयोग,३ | शुभ—वप,१४ |
| काम—पुंश्चलू,४ | शरव्यादेवी—इषुकार,१५ |
| अतिक्रुष्ट—मागध,५ | हेतिदेवी—धनुष्कार, |
| नृत्त—सूत, ६ | कर्म—ज्याकार |
| गीत—शैलूष,७ | दिष्ट—रज्जु—सर्ज,१६ |
| धर्म—सभाचर,८ | मृत्यु—मृगयु,१७ |
| नरिष्ठादेवी—भीमल,९ | अन्तक—श्वनी,१८ |
| नर्मदेव—रेभ,१० | नदीगण—पौञ्जिष्ठ,१९ |
| हसदेव—कारि,११ | |

| | |
|---|---|
| ऋक्षिका—नैषाद,२० | सन्धिदेवता—जार,२८ |
| पुरुषव्याघ्र—दुर्मद,२१ | गेह—उपपति, |
| गन्धर्वाप्सरादियोंका—व्रात्य,२२ | आर्त्तिदेवी—परिवित्त,२९ |
| प्रयुग्देवताओंका—उन्मत्त, | निर्ऋतिदेवी—परिविदान,३० |
| सर्पदेवताओंका—अप्रतिपत्,२३ | आराद्धिदेवी—एदिधिषुपति३१ |
| अयोदेवताओंका—कितव,२४ | निष्कृतिदेवी—पेशस्कारी,३२ |
| ईयतादेवीका—अकितव,२५ | सञ्ज्ञानदेवता—स्मरकारी,३३ |
| पिशाचगणका—विदलकारी,२६ | प्रकामोद्यदेव—उपसद्,३४ |
| यातुधानोंका—कण्टकीकारी,२७ | |

द्वितीय यूपमें —

| | |
|---|---|
| वर्णदेवता—अनुरुध,३५ | अधर्म—बधिर |
| बल—उपदा,३६ | पवित्र—भिषक, |
| उत्सादगण—वकाङ्ग,३७ | प्रज्ञान—नक्षत्रदर्श, ४० |
| प्रमुदेवता—स्वाङ्ग ३८ | अशिक्षादेवी—प्रश्नी, ४१ |
| द्वारदेवी—स्राम ३९ | उपशिक्षादेवी—अभिप्रश्नी।४२ |
| स्वप्न—अन्ध | |

तृतीय यूपमें –

| | |
|---|---|
| मर्यादादेवी—प्रश्नविवाक, ४३ | इरादेवी—कीनाश, |
| अर्मियोंका—हस्तिप, ४४ | कीलालदेव—सुराकार, |
| जव—अश्वप, | भद्र—गृहप, |
| पुष्टिदेवी—गोपाल, | श्रेयोदेव—वित्तध,४५ |
| वीर्यदेवी—अविपाल, | अध्यक्षदेव—अनुक्षत्ता।४६ |
| तेजः—अजपाल, | |

---

(१) अग्निके समीपवर्ती प्रथमयूप, (२) दस्यु, (३) खानसे लौह-उत्तोलक, (४) व्यभिचारिणी, (५) क्षत्रिया-गर्भ और वैश्यके औरससे उत्पन्न, (६) ब्राह्मणीके गर्भ और क्षत्रियके औरससे उत्पन्न, (७) नट, (८) भाट, (९) भीम-मूर्त्ति, (१०) वाचाल, (११) सर्वदा कार्यकरणशील, (१२ स्त्रैण, (१३) कुलाल (कुम्भकार), (१४) जो बीज वपन करते हैं, (१५) बाणनिर्माणकारी, (१६) रज्जुनिर्माणकारी, (१७) व्याध, (१८) कुक्कुरपोषक, (१९) पुक्कस (बागदी) वा जालिया,

(२०) चण्डाल, (२१) पालकीवाहक, (२२) उपनयन, संस्कारहीन द्विजाति, (२३) अव्यवस्थचित्त, (२४) द्यूतक्रीडक (जुआड़ी), (२५) जुआड़ियोंका अड्डाधारी, (२६) वंशकर्मा, (२७) पलासपत्रादि कण्टक द्वारा विद्ध करके विक्रयोपजीवी, (२८) जिसके साथ सर्वदा वा दो चार बार सम्बन्ध हुआ है, (२९) जिसके कनिष्ठका विवाह हुआ है, स्वयं अविवाहित हैं, (३०) ज्येष्ठका विवाह नहीं हुआ, पर स्वयं विवाहित है, (३१) ज्येष्ठकन्याके अविवाहित रहते जिस कनिष्ठाका विवाह हुआ है, उसका स्वामी, (३२) वेशरचना ही जिसकी उप-जीविका है, (३३) कामोद्दीपन ही जिसका व्यवसाय है, (३४) तोषामोदी (३५) जो रिशवत लेकर अन्याय कार्य करता है, (३६) उपायनप्रदाता, (३७) कुब्ज, (३८) वामन, (३९) अह-निश चक्षुजलस्रावी, (४०) ज्योतिर्विद, (४१) शकुनजिज्ञासक, (४२) शकुनजिज्ञासाके उत्तरदाता, (४३) गणनाप्रभावसे प्रश्नका उत्तरदाता, (४४) मांसविक्रयी, (४५) कोषाध्यक्ष, (४६) भृत्य,

चतुर्थ यूपमें —

भादेवी—दार्वाहार,४७ सवलोक—उपसेक्ता,५२
प्रभादेवी—अग्न्येध, ४८ अवऋतिदेवी—उपमन्थिता,५३
व्रध्नविष्टप—अभिषेक्ता,४९ मेधादेवी—वासपल्पुली,५४
वर्षिष्ठनाक—परिवेशनकर्त्ता, प्रकामदेव—रजयित्री,५५
देवलोक—पेशिता,५० ऋतिदेवी—स्तेनहृदय।५६
मनुष्यलोक—प्रकरिता, ५१

पञ्चम यूपमें —

वैरहत्य—पिशुन,५७ अरिष्टिदेवी—अश्वसाद,६१
विविक्तिदेवी—क्षत्ता,५८ स्वर्गलोक—भागदुघ,६२
ओपदंष्ट्र—अनुक्षत्ता,५९ वर्षिष्टनाक—परिवेष्टा६३
वल—अनुचर, मन्यु—अयस्ताप,६४
भूमादेवी—परिस्कन्द,६० क्रोध—निसर, ६५
प्रियदेव—प्रियवादी

षष्ठ यूपमें—

योग—योक्ता, ६६ निऋतिदेवी—कोशकारी,७२
शोक—अतिसर्त्ता,६७ यम—असू,७३
क्षेम—विमोक्ता, ६८ यम—यमसू,७४
उत्कूलनिकूल—त्रिष्ठि,६९ अथर्वेदेवगण—अवतोका,७५
वपु—मानस्कृत,७० वत्सर—पर्यायिणी,७६
शील—आञ्जनीकारी,७१

(४७) लकड़हारा, (४८) चूल्हा बलानेका दास या दासी, (४९) पाचक, (५०) छविखोदक (Engraver), (५१) भास्कर, (५२) स्नान करानेका नौकर, (५३) गात्रमर्दनादि करनेका नौकर, (५४) रजक, (५५) रंगरेज, (५६) नापित, (५७) परनिंदक, (५८) सारथि, (५९) सारथिका सहचारी, (६०) झाड़ूबरदार, (६१) घास काटनेवाला, (६२) गोदोग्धा, (६३) गोभृत्य, (६४) लौहतप्तकारी, (६५) तप्तलौहपीटनकारी, (६६) योगी, (६७) अनुगामी, (६८) विग्रहदारकारी, (६९) विद्वान्, (७०) मानी, (७१) चक्षुरञ्जनव्यवसायी, (७२) करवालादिका कोशनिर्माणकारक, (७३) सूतवत्सा, (७४) यमजपुत्र-प्रसवकारिणी (७५) अपुत्रा, (७६) एक पुत्रके बाद एक कन्या अथवा दो पुत्रके बाद दो कन्या, ऐसे नियमसे प्रसवकारिणी,

सप्तम यूपमें —

परिवत्सर—अविजाता,७७ साध्यगण—चमम्न,८३
इदावत्सर—अतीत्वरी,७८ सरोगण—धैवर,८४
इद्वत्सर—अतिष्कद्वरी,७९ उपस्थावरादेवी—दाश,८५
वत्सर—विजर्जरा,८० वैशन्तादेवी—बैन्द,८६
संवत्सर—पलिक्नी,८१ नड्वलादेवियोंका—शौष्कल८७
ऋभुदेव—अजिनसन्ध,८२

अष्टम यूपमें —

पार—मार्गार,८८ सानुदेवी—जम्भक,९३
अवार—कैवर्त्त, पर्वत—किम्पुरुष,९४
तीर्थ—आन्द,८९ वीभत्सादेवी—पौल्कस,९५
विषम—मैनाल,९० वर्ण—हिरण्यकार,
स्वनगण—पर्णक,९१ तुलादेवी—वाणिज,
गुहादेवी—किरात,९२

नवम यूपमें—

पश्चादोष—ग्लावी,९६ संशर—प्रच्छिद,१०१
विश्वभूत—सिध्मल,९७ अक्षराज—कितव—,१०२
भूतिदेवी—जागरण,९८ कृत—आदिनवदर्शी,१०३
अभूतिदेवी—स्वपन,९९ त्रेता—कल्पी,१०४
आर्त्तिदेवी—जनवादी,१०० द्वापर—अधिकल्पी,१०५
वृद्धिदेवी—अप्रगल्भ,

(७७) वन्ध्या, (७८) कुलटा, (७९) पूर्णयुवती, (८०) शिथिलगात्रा, (८१) पक्वकेशा, (८२) जिसका शरीर अस्तिचर्मसार हो, (८३) चमार (८४) धीवर, (८५) नौकावाही धीवर, (८६) मेहतर, (८७) मत्स्यजीवी, (८८) मृगघातक, (८९) बन्यनक्रियोपजीवी, (९०) मछुआ, (९१-९५) वनचर, (९६) मेहरोगी, (९७) शूलीरोगी, (९८) जिसे अच्छी तरह नींद न आती हो, (९९) निरन्तर शय्याशायी, (१००) स्पष्टवादी, (१०१) व्यवसायी चूलक, बनावटी, (१०२) धूर्त, (१०३) आत्मदोषदर्शी, (१०४) कल्पनाकारी, (१०५) अतिरिक्तकल्पनाकारी,

दशम यूपमें—

आस्कन्द—सभास्थाणु, प्रतिश्रुत्कादेवी—अर्त्तन,१०८
मृत्यु—गोव्यच्छ,१०६ घोष—भष,१०६
अन्तक—गोघात, अन्त—बहुवादी,
क्षुधादेवी—जो गोवधकारी
भिक्षावृत्तिका अवलम्बन करता है,
दुष्कृत—चरकाचार्य, अनन्त—मूक,
पाप्मा—सैलग,१०७ शब्द—आडम्बराघात,

एकादश यूपमें—

महोदेव—वीणावाद नर्मदेव—पुंश्चलू,११४
क्रोश—तूणवध्म,११० हसदेव—कारि,११५
अवरस्पर—शङ्खध्म,१११ यादोदेव—शावल्य,११६
वनदेव—वनप,११२ महोदेव—ग्रामणी,११७
अरण्यदेव—दावप,११३ गणक और अभिक्रोशक,११८

पुनश्च अच्छिन्न द्वितीय यूप—

नृत्तदेवता—वीणावाद, द्युदेव—खलति,१२६
पाणिघ्न,११९
और तूणव्न,१२० सूर्य—हर्य्यक्ष
आनन्द—तलव,१२१ नक्षत्रगण—किर्म्मिर,१२७
अग्नि—पीवा,१२२ चन्द्रमा—किलास,१२८
पृथिवीदेवी—पीठसर्पी,१२३ अहर्देव—शुक्लपिङ्गाक्ष,
वायु—चाण्डाल,१२४ रात्रिदेवी—कृष्णपिङ्गाक्ष,
अन्तरीक्षदेव—वंशनर्त्ती,१२५

इसके बाद प्रजापति देवताके युग्मस्वरूपमें ( परस्पर विरुद्धरूप ) अतिदीर्घ, अतिह्रस्व, अतिस्थूल, अतिकृश, अतिशुक्ल, अतिकृष्ण, अतिकुल्व और अतिलोमश ये अष्टविध पशुबन्धन करे। ये सभी अशूद्र और अब्राह्मण हैं। मागध, पुंश्चली, कितव और क्लीव इन चार अशूद्र और अब्राह्मण पशुको भी प्रजापति देवताके लिये द्वितीय यूपमें बन्धन करना होगा। ( वाजसने संहि ३०।५-२२ )

एकमात्र यजुर्वेदमें ही पुरुषमेध यागका प्रसङ्ग है, सो नहीं। शतपथब्राह्मणके "यदस्मिन् मेध्यान्-पुरुषानालभते तस्माद्वेव पुरुषमेधः" ( १३।६।२।१ ) वचन और षड्विंशब्राह्मण ४।३, कात्यायन-श्रौतसूत्र २१।१।१, २२।२।१३, शांख्यायन-श्रौतसूत्र १६।१०।१ और अथर्ववेद १०।२।२८ आदि स्थानोंमें यज्ञमें पुरुषबलिका उल्लेख है। अब प्रश्न होता है, कि क्या सचमुच वैदिक समयमें नरबलि होती थी ? इस समस्याकी मीमांसा करना बड़ा ही कठिन है। हिन्दुस्थानवासी रामकृष्ण-मूर्त्तिपूजक विष्णु-उपासकगण काली आदि शक्तिकी उपासनामें छागादिकी बलि दिया करते हैं। बलि शब्दका प्रकृत अर्थ है देवताके समीप पूजोपहार दान। किन्तु 'बल' धातुका वध करना अर्थग्रहण करनेसे 'देवोद्देशसे विधिपूर्वक पशुघातन' ऐसा एक भिन्न अर्थ हृदयङ्गम होता है। यथार्थमें उक्त भिन्न भिन्न देवताके सामने वैदिकयुगमें भिन्न भिन्न पुरुषकी बलि होती थी वा नहीं। इसके उत्तरका यथायथ कोई भी प्रमाण नहीं मिलता। कोई कोई पण्डित इसे पुरुषके अर्थमें नारायण-ग्रहण विष्णुमहिमात्मक-यज्ञ, ऐसी व्याख्या करते हैं। वे इसे रूपक बतला कर उपेक्षा करते हैं, कभी भी नरबलि-समन्वित मनुष्यप्राणघाती निकृष्टतर यज्ञविशेषका नाम है, ऐसा हृदयमें स्थान नहीं देते। सामान्य विवेचना कर देखनेसे मालूम होता है, कि मनुष्य मनुष्यका प्राणहन्ता है, विशेषतः भावी इष्टकामनासे निरपराध जीवनका अकारण-उत्सर्ग उन विश्वविख्यात वेदमन्त्रद्रष्टा महर्षियोंके लिये कभी भी सम्भव पर नहीं हो सकता। जिस वेदमें जलदेवकी प्रीतिके लिये शुनःशेपके उत्सर्ग और अकारण निधनकी आशङ्कासे रौद्रहृदय ब्रह्मर्षि विश्वामित्रका भी अन्तःकरण दयासे पिघल जाता था, ऐसा प्रसङ्ग वर्णित है, उस पुण्यमय वैदिकप्रवाहमें ऐसी अयुक्तिसङ्गत घटना हो, यह कभी भी मनुष्यहृदयके विश्वासमूलमें स्थान पानेके योग्य नहीं।

(१०६) गोताडनकारी, (१०७) ठग, (१०८) आत्मदुःखकथनोपजीवी, (१०९) द्यूतवादी, (११०) वंशीवादकोपजीवी, (१११) शंखवादकोपजीवी, (११२) वनरक्षार्थ पटहवाद कोपजीवी, (११३) दावाग्नि वा गृहाग्नि निर्वापणार्थ ढक्कावादक, (११४) भड़ुआ, (११५) जो ताली देता है। (११६) जो शावाश देता है, (११७) ग्राम्यपथप्रदर्शक, (११८) परोक्षति पर आक्रोशकारी, (११९) मृदंगवादक (१२०) वहद्वंशीवादक, (१२१) हस्ततालवादक, (१२२) स्थूलकाय, (१२३) पंगु, (१२४) असूयाकारी, (१२५) बाजीकर, (१२६) गंजा, (१२७) वद्रुरोगी, (१२८) धवलरोगी।

मन्त्रद्रष्टा वैदिक ऋषियोंने इन मन्त्रोंका दर्शनलाभ किस कारण प्रकट किया है, मालूम नहीं। थोड़ा लक्ष्य करनेसे ही जाना जाता है, कि यजुर्वेदोल्लिखित देवता और उनके उत्सर्गार्थ जीव प्रायः अनुरूप है। उक्त ग्रन्थवर्णित चरित्रयुक्त जीवोंके प्रायश्चित्तार्थ और तत्तत् आकृतिगत मनुष्य जीवनके परम पदलाभार्थ अनुरूप देवताकी अधिष्ठान-कल्पनामात्र है। आलोचना करनेसे ज्ञात होता है, कि 'धर्म' कभी भी तोषामोदी मिथ्यावादी चाटुकारको पसन्द नहीं करता और ज्ञान कभी भी कामादिकी उद्दीपन-शिक्षा नहीं देता। इस प्रकार यथार्थमें धर्मके समीप पापका निधन और ज्ञानके समीप रिपुका वर्जन एकान्त अभिप्रेत है। रिपुके परवश होनेसे आत्माभिमान सहचर हो कर ज्ञानलाभके पथ पर कण्टकस्वरूप हो जाता है। इस कारण ज्ञानपिपासु व्यक्तिके लिये रिपु-पुरुषकी वलि वतलाई गई है। तदनुरूप धर्माचारी कब कुपथगामी हो कर मिथ्यावादी हो जायंगे, साधुप्राण ऋषियोंका यह कभी भी अभिप्रेत नहीं है। यही कारण है, कि वे निरपेक्षभावमें विशेष विशेष देवताके सामने विशेष विशेष जीवकी उत्सर्ग-कथा लिख गये हैं अर्थात् जिस जिस देवताका जो जो अप्रिय है अथवा जिन सब चरित्रानुष्ठानसे जो जो देवता रुष्ट होते हैं, वैदिक ऋषियोंने उन सब देवताओंको प्रसन्न रखनेके लिये मानवको उसी उसी चरित्र-गुणका उत्सर्ग करनेको आदेश दिया है। अर्थात् हे मानव! तुम धर्मके सामने अपने पापकी वलि दो, मोक्षपद पाओगे। तुम पापकी वलि दो, ऐसा कहनेसे यह नहीं समझा जाता कि तुम ही स्वयं धर्मके समीप उत्सर्गीकृत हो।

किन्तु साधुयुगकी कथा विकृतयुगमें आ कर अधिकतर विकृत हो गई है। आचारभ्रष्ट तान्त्रिकोंने मन्त्रप्रभाव भूल कर जब लौकिक आचारमें ध्यान दिया, तभी वे वैदिकमाहात्म्य भूल कर भौतिक-आचारमें लिप्त हुए। वेदमें पुरुषमेध-यज्ञकी व्यवस्था है, यह देख कर वे अभीष्टलाभकी आशासे उन्मत्त हो गये। वैदिक क्रियाकलापके ऊपर लक्ष्य न रख कर उन्होंने पापपथका प्रश्रय लिया। क्रमशः पुण्यमय मोक्षप्रद भ्रष्ट हो कर वे पापके अशान्तिनिकेतनमें अग्रसर हुए, यथार्थ ही कालप्रभाव और बुद्धिविपर्ययसे ऐसा रूपान्तर हो गया था। वैदिकयुगमें धर्म ही एकमात्र मोक्षोपाय समझा जाता था, इस कारण तद्धर्मप्रतिष्ठा ही तत्कालीन ऋषियोंको मानसिक उत्कर्षताका फल है। वैदिक आचारभ्रष्ट कर्मकाण्डमें लिप्त तान्त्रिकगण मोक्षलाभके लिये मोहजड़ित क्रियाकाण्ड पर लक्ष्य रख कर देवीके सामने नरवलि देनेमें कातर नहीं होते। इसके वाद शक्ति उपासक कापालिकोंका अभ्युदय हुआ। यह नृशंस धर्मवीरगण तान्त्रिकाचारके अनुष्ठानसे मुक्ति पा कर सुरासेवन और अकारण सैकड़ों नरहत्या करते थे। वे नर नारी पकड़ कर जङ्गल ले जाते थे। वहां यज्ञारम्भके वाद स्त्रीके सतीत्वनाश और पुरुषके जीवनदानसे यज्ञानुष्ठानका समाधान ही इस सम्प्रदायप्रवर्त्तित धर्ममतकी मूल भित्ति समझी जाती थी।

ऋक् और यजुःसंहितामें पुरुषमेधकी परिपोषक जो सब घटनाएँ मन्त्रके मध्य सन्निवेशित हुई हैं, वे केवल सूक्ष्म सूत्रका आभासमात्र है। संहिताके मध्य जो अस्पष्ट और अस्फुट है, वैदिक ब्राह्मणादिमें वही पुङ्खानुपुङ्खरूपमें विवृत हुई है। संहितामें जो सनातन आर्य जातिके अनुष्ठेय कर्त्तव्य कर्मरूपमें लिपिबद्ध हुआ था, ब्राह्मणयुगमें उस पूर्वतन क्रियाकलापका कुछ अंश परित्यक्त है, कुछ परिमार्जित है और कुछ ऐसे हैं जिन्होंने नूतन यागयज्ञसे परिपुष्ट हो कर कलेवरको परिवर्द्धित किया है। संहिता-परिवर्त्तित धर्म आदिभावमिश्रित है, पर ब्राह्मणनिर्दिष्ट धर्मपथ ही हिन्दूधर्मप्रतिष्ठाका यथार्थ सोपान है।

ऐतरेय ब्राह्मणमें एक जगह लिखा है, कि देवगण यज्ञमें पुरुषवलि देते थे, किन्तु वह गल्प पढ़नेसे ऐतरेय ब्राह्मणके समय हिन्दूसमाजमें पुरुषमेध प्रचलित था, ऐसा विश्वास नहीं होता। देवगण मनुष्यकी हत्या करके उसके शरीरसे उत्सर्ग वपा ग्रहण करते थे। उत्सर्गार्थ उक्त अंश ले कर ही वे उस मनुष्यको विदाई देते थे। ऐतरेयब्राह्मणके उक्त वचनसे यह साफ साफ प्रतीत होता है, कि समय प्राणिवधयज्ञ प्रचलित नहीं था। किन्तु उक्त ब्राह्मणके स्थान विशेषमें यज्ञमें हत जीवकी वपा उत्सर्ग करनेका मन्त्र रहनेके कारण तथा उत्सर्गार्थ जीवादिके निर्वासन, हरण और पुरोहितगणके मध्य परस्परके

विभाजन आदिका पाठ करनेसे मनमें एक नवीन सन्देह-छायाका उदय हो जाता है। इस ब्राह्मणयुगमें अश्वमेध, गोमेध या छागमेध यज्ञ अनुष्ठित नहीं होता था, यह निःसन्देह नहीं कहा जा सकता।

तैत्तिरीय-ब्राह्मणमें भी पुरुषमेधयज्ञकी कथा लिखी है। उक्त ग्रंथ आपस्तम्बने कहा है, कि यह यज्ञ पञ्चदिन व्यापी है, ब्राह्मण और राजन्य (क्षत्रिय) छोड़ कर और किसीको भी यह यज्ञ करनेका अधिकार नहीं है। यज्ञाधिकारी अनेक फलोंके अधिकारी होते हैं। पञ्चशारदीय यज्ञकी तरह इसकी दिनसंख्या विहित हुई है और अग्निष्टोममें जिस प्रकार ११ बलियोंका विधान है, इसमें भी उसी प्रकार मध्य दिनमें 'देवसवितस्तत् सवितुर्विश्वानि देवसवित' इत्यादि मन्त्रोच्चारणपूर्वक सावित्रीको तीन बार आहुति दे कर यूपजुष्ट वध्यजीवको उपाकृत करना होता है। "ब्राह्मणे ब्राह्मणाम् आलभेत" इत्यादि मन्त्रोंसे बाईस बार मनुष्यको उपाकृत करके यूपमें बांध देना पड़ता है। इस समय ब्रह्मा (पुरोहित) 'सहस्रशीर्ष पुरुष, इत्यादि मन्त्रपाठपूर्वक परम पुरुष-नारायणका स्तुतिपाठ करना होता है।' सायणाचार्यने आपस्तम्बका मत उद्धृत करके तत्तत् यूपजुष्ट पशु और देवदेवीकी अर्थान्तर व्याख्यानमें जैसा मत प्रकाशित किया है, उससे स्पष्ट जाना जाता है, कि ब्राह्मणसे ले कर कुमारी पर्यन्त मनुष्यरूपधारी प्रत्येक पशु ही पुरुषमेधयज्ञमें मध्यन्दिनको अन्यान्य पशुओंके साथ वधयोग्य है। उनके मतसे यह पुरुषमेध सोमयागसदृश है।

आपस्तम्ब अथवा सायण कोई भी पुरुषबलिको रूपक नहीं बतलाते। आपस्तम्बने जो एक 'उपाकृत' शब्दका प्रयोग किया है, वह अपरिस्फुट है। उक्त उपाकृत शब्दके ऊपर निर्भर करके किसी प्रकार प्रकृत अर्थ ग्रहण नहीं किया जा सकता।

यज्ञमें बलि देनेके पहले उस पशुको स्नानादि करानेके बाद यथा नियमसे उत्सर्ग करके अभीष्ट देवताके उद्देशसे बलि देनी होती है। यूपजुष्ट पशुको पवित्र करनेका नाम ही उपाकृत है। महर्षि जैमिनि और शबरस्वामीने पशुबलि देनेकी जो जो क्रिया करनी होती है, उसीको उपाकरण बतलाया है। आपस्तम्बके वचनसे आभास व्यतीत कोई स्पष्टतर उत्तर तो नहीं मिलता, पर तत्परवर्त्ती शतपथब्राह्मणमें यज्ञमें बलिदानार्थ नरपशुके उपाकरणादिका प्रकृत विवरण दिया गया है, जिसका तात्पर्य इस प्रकार है,—

एक दिन पुरुषरूपी नारायणने इच्छा की, कि मैं सब भूतोंमें अवस्थान करूंगा। उसी समय उन्होंने यह पञ्चरात्र साध्य पुरुषमेधयज्ञ देखा और आहरण कर लिया। वही ले कर उन्होंने यज्ञानुष्ठान किया, जिससे वे सर्वभूतस्थ और सृष्टिभूत हुए। इस यज्ञमें २३ दीक्षा, १२ उपसद, ५ सुत्या, कुल ४० गात्र निर्दिष्ट हुए हैं। इन चालिसोंके मध्य चत्वारिंशदक्षरा विराट्, विराट्पुरुषरूपमें अवस्थित है। इस विराट्से यज्ञपुरुष उत्पन्न हुआ है।

चार दशत् चार लोक प्राप्तिका उपाय है, प्रथम दशत्से यह लोक (पृथिवी), द्वितीय दशत्से अन्तरिक्ष, तृतीय दशत्से आकाश और चतुर्थ दशत्से समस्त दिशाएं प्राप्त होती हैं। इस प्रकार यज्ञकारी दशत्से चार लोक प्राप्त होते हैं। सुतरां यह पुरुषमेध ही चार लोक प्राप्ति और सर्वावरोधका उपायस्वरूप है। इस यज्ञमें दीक्षित होनेमें अग्नि और सोमके उद्देशसे ११ पशु और उनके लिये फिर ११ यूपोंकी आवश्यकता है। एकादश अक्षरमें त्रिष्टुभ् है, त्रिष्टुभ् ही वज्र और वीर्यस्वरूप है। त्रिष्टुभ्के वज्र और वीर्यप्रभावसे सभी पाप जाते रहते हैं। सुत्यामें ११ पशुकी आवश्यकता है, क्योंकि इस यज्ञमें ११ पशु निर्दिष्ट हुए हैं। इसके द्वारा पुरुषमेधमें समस्त लाभ और समस्त जय की जा सकती है। इस पञ्चाहसाध्य पुरुषमेधमें पञ्चविध अधिदैवत और समस्त अध्यात्म पाये जाते हैं।

इस पञ्चाहके मध्य प्रथम दिन अग्निष्टोम, द्वितीय दिन उक्थ्य, तृतीय दिन अतिरात्र, चतुर्थ दिन उक्थ्य और पञ्चमदिन अग्निष्टोम होना आवश्यक है। इस पञ्चरात्रमें यवमध्य होता है। अतिरात्र ही आत्मा है, कारण दो उक्थ्यके मध्य अवस्थित है। अतिरात्र मध्याह्नमें होनेके कारण यही यवमध्य है। इस पुरुषमेधमें प्रथमाह यह लोक है, इस लोकमें वसन्त ही प्रधान है। इसके ऊर्द्ध अन्तरिक्ष द्वितीयाह है, वहां ग्रीष्मऋतु है। तृतीयाह ही अन्तरिक्ष लोक है, वहां वर्षा और शरत् ये दो ऋतु हैं। अन्तरिक्षके ऊपर दिव चतुर्थाह है, जिसकी ऋतु हेमन्त है। इसके

ऊपर द्यौ पञ्चमाह है, जहां शीतऋतु है। अध्यात्मभावमें भी इसी प्रकार पञ्चाह पञ्चऋतुका अधिष्ठान है। यह पुरुषमेधयज्ञ करनेसे वे सब लाभ और अवरोध किये जाते हैं।

शतपथब्राह्मणके १३।६।२ अध्यायमें, पुरुषमेध नाम क्यों पड़ा, इसका विषय यों लिखा है,—

वह लोक समुदाय ही पुर है। इस पुरीमें वे शयन करते हैं, इस कारण उनका नाम पुरुष पड़ा। अन्नका नाम ही मेध है, मेध ही पुरुषका आहार है, इसीसे यह पुरुषमेध है। इस यज्ञमें मेध्य पुरुषगण आलभित अर्थात् हिंसित होते हैं, इससे इसका पुरुषमेध नाम पड़ा है। मध्यम दिनमें ही उन्हें वलि चढ़ाई जाती है। यह मध्यम दिन ही अन्तरिक्ष है, अन्तरिक्ष ही सभी भूतोंका आवास है। वह मध्यम दिन ही उदर है, उदर ही अन्न-धारण करता है। विराट्के दश अक्षर हैं इसीसे दश दश करके वलि दी जाती है। त्रिष्टुभके अक्षर एकादश हैं, इस कारण एकादश दश अर्थात् एक सौ दशकी भी वलि दी जा सकती है। जगती अष्टाचत्वारिंशत् अक्षरा ४८ पशु वलि देनेकी व्यवस्था है। गायत्री अष्टाक्षरा है, इस कारण उत्तम आठपशुहिंसा होती है। वे सब हिंसित पशु ब्रह्मप्रजापतिके हैं। ब्रह्मप्रजापति सविताको प्रसन्न करनेके लिये सावित्रीमन्त्र उच्चारणपूर्वक तीन आहुति करते हैं। उसी सविताने प्रसन्न हो कर पुरुषोंको प्रसव किया है, इसीसे वे प्रसूतगण (वलिस्वरूप) हिंसित होते हैं, इत्यादि।

शतपथब्राह्मणका विवरण पढ़नेसे क्या यह प्रतीत नहीं होता, कि पूर्वकालमें किसी प्रकारकी नरवलि प्रथा प्रचलित थी, जिसके अनुकल्पकी कथा शतपथब्राह्मणमें वर्णित हुई है? मानव-समाजकी शैशवावस्थामें जो सब आचार व्यवहार प्रचलित रहते हैं, यौवन कालमें वे नाना कारणोंसे परिवर्त्तित होते देखे जाते हैं। वेदसृष्टिके पहिले आर्य समाजकी जब शैशवावस्था थी, उस समय वे स्व स्व परिजन अथवा स्व स्व उपास्य देवताकी परितुष्टिके लिये नरवलि देते थे, यह असम्भव नहीं है। ऐतरेय-ब्राह्मणमें शुनःशेपका उपाख्यान पढ़नेसे, एक समय यज्ञोपलक्षमें नरवलिकी प्रथा प्रचलित थी, उसका स्पष्ट आभास मिलता है। पहले हरिश्चन्द्रके एक भी सन्तान न थी। पीछे उन्होंने वरुणकी आराधना करके उनके वरसे रोहित नामक एक पुत्र प्राप्त किया। पुत्र होनेके पहले यह बात ठहरी थी जो पुत्र जन्म लेगा, उसे वरुणको उत्सर्ग करना होगा। पुत्र होने पर वरुण आये और हरिश्चन्द्रसे पुत्रके लिये प्रार्थना की। किन्तु हरिश्चन्द्र इस बार वरुणकी प्रार्थना पूरी न कर सके। रोहित प्राणभयसे जङ्गल भाग गये। अजीगर्त्त नामक एक दरिद्र ब्राह्मणके साथ उनकी भेंट हुई। एक तो ब्राह्मण दरिद्र थे, दूसरे उनके पुत्र भी अनेक थे जिनका पालन पोषण वे अच्छी तरह न कर सकते थे। इस कारण नितान्त अनिच्छा रहते हुए भी उन्होंने अपने मध्यम पुत्रको राजाके हाथ बेच डाला। अब रोहितके बदलेमें उस ब्राह्मणकुमारको ही वरुणके निकट उत्सर्ग करनेकी व्यवस्था हुई। विश्वामित्र इस यज्ञमें पुरोहित बने। उत्सर्गके समय उस ब्राह्मण-कुमार शुनःशेपकी कातरोक्ति सुन कर विश्वामित्रका भी हृदय दयासे पिघल गया। सम्भवतः उस ब्राह्मण-कुमारका प्राणवध करना विश्वामित्रने उपयुक्त नहीं समझा। वरुणदेवको सन्तुष्ट करके उन्होंने उस ब्राह्मण-कुमारके प्राण बचा दिये, यहां तककी वह ब्राह्मण-कुमार विश्वामित्रके ज्येष्ठपुत्र कह कर गृहीत हुआ। उक्त उपाख्यानसे ऐसा बोध होता है, कि अधुनातनकालमें जिस प्रकार गङ्गासागरमें पुत्रदान अथवा देवी चामुण्डाके निकट नरवलि प्रचलित थी, अतिपूर्वकालमें वैदिक सभ्यताका जब उतना विस्तार न था, तब उसी प्रकार वलिप्रथाका प्रचार रहा। वैदिक सभ्यताके विस्तारके साथ साथ जब इस कार्यको लोग हेय समझने लगे, तब उसके विकल्पमें पशुवलिका प्रचार हुआ। कलिकालमें पुरुषमेधको निषिद्ध बतलाया है।

पुरुषरक्षस् (सं० पु०) पुरुषाकार राक्षसभेद।

पुरुषराज (सं० पु०) पुरुषस्य राजा टच् समासान्तः। पुरुषश्रेष्ठ।

पुरुषराशि (सं० स्त्री०) ज्योतिष शास्त्रानुसार मेष, मिथुन, सिंह, तुला, धनु और कुम्भराशि।

पुरुषरूप (सं० क्ली०) पुरुषाकार।

पुरुषरूपक (सं० त्रि०) नराकृतिविशिष्ट।

पुरुषरेषण (सं० त्रि०) पुरुषस्य रेषणः। पुरुषहिंसक, पुरुषकी हत्या करनेवाला।

पुरुषरेषिन् ( सं० त्रि० ) पुरुषहिंसाशील, पुरुषकी हिंसा करनेवाला।

पुरुषवध ( सं० पु० ) नरहत्या।

पुरुषवत् ( सं० त्रि० ) पुरुष-मतुप्, मस्य व। नरवत्, मनुष्यके जैसा।

पुरुषवाच् ( सं० स्त्री० ) पुरुषस्येव वाक् यस्याः। पुरुषवद्वाक्ययुक्त शारि, नरके जैसा बोलनेवाली मादा तोता।

पुरुषवार ( सं० पु० ) ज्योतिष शास्त्रानुसार रवि, मङ्गल, वृहस्पति और शनिवार।

पुरुषवाह ( सं० पु० ) पुरुषमादिपुरुषं वहति वह-अण्। १ विष्णुका वाहन गरुड़। २ पुरुषेण नरेण उह्यते वह-कर्मणि घञ्। २ नरवाहन, कुबेर। पुरुषस्य वाहः वाहनं। ३ पुरुषका वाहन।

पुरुषवाहन् ( सं० अव्य० ) पुरुष-वह णमुल्। पुरुषकर्मक वहन। णमुल् प्रत्यय होनेसे यथाविधि अनुप्रयोग होता है। यथा 'पुरुषवाहं वहति पुरुषं वहतीत्यर्थः'।

पुरुषविध ( सं० त्रि० ) पुरुषस्येव विधा यस्य। पुरुषप्रकार।

पुरुषर्षभ ( सं० पु० ) पुरुष ऋषभ इव उपमितसमासः। पुरुषश्रेष्ठ।

पुरुषव्याघ्र (सं० पु०) पुरुषो व्याघ्र इव। पुरुषश्रेष्ठ।

पुरुषव्याधि ( सं० स्त्री० ) उपदंश।

पुरुषव्रत ( सं० क्ली० ) सामभेद।

पुरुषशार्दूल ( सं० पु० ) पुरुषः शार्दूल इव उपमितसमासः। पुरुषश्रेष्ठ।

पुरुषशिरस् ( सं० क्ली० ) नरमस्तक।

पुरुषशीर्ष ( सं० क्ली० ) पुरुषका मस्तक।

पुरुषशीर्षक ( सं० क्ली० ) नरमस्तकयुक्त चौर-व्यवहृत यन्त्रभेद।

पुरुषसिंह ( सं० पु० ) पुरुषः सिंह इव पुरुषेषु सिंहः श्रेष्ठो वा। १ पुरुषश्रेष्ठ। २ जिनविशेष। इसका पर्याय शौवि है।

पुरुषसूक्त ( सं० क्ली० ) परमपुरुषप्रतिपादकं सूक्त। सूक्तभेद। इस सूक्तका पाठ कर अभिषेकादि अनेक कार्य करने होते हैं। ऋग्वेदमें १०।६०।१-१६ तक यह पुरुषसूक्त लिखा है। पुरुषसूक्त यथा—

१। "सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्।
स भूमिं विश्वतो वृत्वात्यतिष्ठद्दशांगुलम्॥
२। पुरुष एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भव्यं।
उतामृतत्वस्येशानो यदन्नेनातिरोहति॥
३। एतावानस्य महिमातो ज्यायांश्च पुरुषः।
पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि॥
४। त्रिपादूर्ध्वं उदैत्पुरुषः पादोऽस्येहा भवत् पुनः।
ततो विष्वङ्व्यक्रामत् साशनानशने अभि॥
५। तस्माद् विराड़जायत विराजो अधि पूरुषः।
स जातो अत्यरिच्यत पश्चाद्भूमिमथो पुरः॥
६। यत्पुरुषेण हविषा देवा यज्ञमतन्वत।
वसन्तो अस्यासीदाज्यं ग्रीष्म इध्मः शरद्धविः॥
७। तं यज्ञं बर्हिषि प्रौक्षन् पुरुषं जातमग्रतः।
तेन देवा अयजन्त साध्या ऋषयश्च ये॥
८। तस्माद्यज्ञात् सर्वहुतः सम्भृतं पृषदाज्यम्।
पशून्तांश्चक्रे वायव्यानारण्यान् ग्राम्याश्च ये॥
९। तस्माद्यज्ञात् सर्वहुतः ऋचः समानि जज्ञिरे।
छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत॥
१०। तस्मादश्वा अजायन्त ये के चोभयादतः।
गावो ह जज्ञिरे तस्मात्तस्माज्जाता अजावयः॥
११। यत्पुरुषं व्यदधुः कतिधा व्यकल्पयन्।
मुखं किमस्य कौ बाहू का ऊरू पादा उच्येते।
१२। ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृतः।
ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत॥
१३। चन्द्रमा मनसो जातश्चक्षोः सूर्यो अजायत।
मुखादिन्द्रश्चाग्निश्च प्राणाद्वायुरजायत॥
१४। नाभ्या आसीदन्तरिक्षं शीर्ष्णो द्यौः समवर्तत।
पद्भ्यां भूमिर्दिशः श्रोत्रात्तथा लोका अकल्पयन्॥
१५। सप्तास्यासन् परिधयस्त्रिः सप्त समिधः कृताः।
देवा यद्यज्ञं तन्वाना अबध्नन् पुरुषं पशुं।
१६। यज्ञेन यज्ञ मजयन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन्
ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्या सन्तिदेवाः॥
(ऋक् १०।९०।१-१६)

पुरुषसूक्तोपनिषत् ( सं० स्त्री० ) उपनिषद्भेद।

पुरुषांशक ( सं० पु० ) पुरुषस्य अंशः स्वार्थे कन्। १ पुरुषांशभेद, पुरुषका अंश। २ तत्प्रतिपादक ग्रन्थ।

पुरुषाद् (सं० पु०) पुरुषं अत्ति अद-क्विप्। नरभक्षक राक्षस, मनुष्य खानेवाला राक्षस। (त्रि०) २ शत्रुजनभक्षक।

पुरुषाद ( सं० पु० स्त्री० ) पुरुषमत्ति अद-अण् उपपद समासः। १ राक्षस। २ मत्स्यदेशभेद।

पुरुषादक ( सं० त्रि० ) १ नरभक्षक राक्षस। २ जनपदभेद और तज्जन-पदवासी लोग।

पुरुषादत्व ( सं० क्ली० ) पुरुषादस्य भावः त्व। राक्षसका भाव वा धर्म।

पुरुषाद्य ( सं० पु० ) पुरुषाणां जिनपुरुषाणामाद्यः प्रथमः। आदिनाथ नामक जिनविशेष। पुरुषेषु जीवे आद्यः प्रथमः, पुरुषाणां आद्यो वा। २ विष्णु। पुरुषः नराः आद्यो यस्य। ३ राक्षस।

पुरुषाधम (सं० पु०) पुरुषेषु अधमः अतिनिकृष्टः। निकृष्ट नर, अधम मनुष्य।

पुरुषानुक्रम ( सं० पु० ) पुरखोंकी चली आती हुई परम्परा।

पुरुषान्तर ( सं० पु० ) अन्यः पुरुषः। अपर पुरुष, दूसरा आदमी।

पुरुषान्तरात्मन् ( सं० पु० ) जीवात्मा।

पुरुषायण ( सं० त्रि० ) पुरुष आत्मा अयनं प्रतिष्ठा यस्य, ततः 'पूर्वपदात् संज्ञायामगः' इति णत्वं। आत्मप्रतिष्ठ प्राणादि, प्राणादि आत्मामें प्रतिष्ठित हैं, इसीसे यह नाम पड़ा है।

पुरुषायुष ( सं० क्ली० ) पुरुषस्य आयुः अच्समासान्तः ( पा ५।४।७७ ) पुरुषका आयुःकाल। सौ वर्षका काल, जो मनुष्यकी पूर्णायुका काल माना गया है।

पुरुषारथ ( हिं० पु० ) पुरुषार्थ देखो।

पुरुषार्थ ( सं० पु० ) पुरुषस्य अर्थः। पुरुषका प्रयोजन। वह चार प्रकारका है, धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष।

"धर्मार्थ काममोक्षाश्च पुरुषार्था उदाहृताः।"

( अग्निपुराण )

धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष यही चार पुरुषार्थ हैं। इन चारोंमेंसे मोक्ष ही सर्वप्रधान है। सांख्यके मतसे त्रिविध दुःखकी अत्यन्त निवृत्तिरुप मोक्ष ही परम पुरुषार्थ है—

"अथ त्रिविध दुःखात्यन्तनिवृत्तिरत्यन्तः पुरुषार्थः॥"

( सांख्यसूत्र १।१ )

प्रकृति पुरुषार्थके लिये अर्थात् पुरुषको दुःखोंसे निवृत्त करनेके लिये निरन्तर यत्न करती है, पर पुरुषके धर्मको अपना धर्म समझ अपने स्वरूपको भूल जाता है। जब तक पुरुषको स्वरूपका ज्ञान नहीं हो जाता, तब तक प्रकृति साथ नहीं छोड़ती। किसी न किसी दिन प्रकृति पुरुषका प्रयोजन सिद्ध करेगी ही। धर्म, अर्थ और काम वह त्रिविध-पुरुषार्थ निकृष्ट वा मन्द पुरुषार्थ है। २ पुरुषकार, पौरुष, उद्यम, पराक्रम। ३ पुंस्त्व, शक्ति, सामर्थ्य, बल।

पुरुषार्थी ( सं० त्रि० ) १ पुरुषार्थ करनेवाला। २ उद्योगी। ३ परिश्रमी। ४ सामर्थ्यवान्, बली।

पुरुषाशिन् ( सं० पु० ) पुरुषमश्नाति अश-णिनि। नर-भक्षक राक्षस, मनुष्य खानेवाला राक्षस।

पुरुषास्थिमालिन् ( सं० पु० ) पुरुषाणामस्थीनि तेषां माला अस्त्यस्येति पुरुषास्थिमाला व्रीह्यादित्वात् इनि। शिव, महादेव।

पुरुषेन्द्र ( सं० पु० ) पुरुषेषु इन्द्रः श्रेष्ठः। पुरुषश्रेष्ठ।

पुरुषेषित ( सं० त्रि० ) पुरुषकर्त्तृक प्रेरित।

पुरुषेश्वर—एक प्राचीन क्षत्रिय राजा। ये भैरवोदेवताके भक्त और भोमर्ष मुनिकुल-जात थे। (सह्याद्रि ३४।१६)

पुरुषोत्तम ( सं० पु० ) पुरुषेषु उत्तमः। १ विष्णु। २ जिनराज-विशेष। इसका पर्याय सोमभू है। ३ पुरुष-श्रेष्ठ। ४ धर्मशास्त्रानुसार वह निष्पाप पुरुष जो शत्रु मित्र आदिसे सर्वदा उदासीन रहे।

५ उत्कलखण्डका एक देश, पुरी। यह पीठ स्थानों-मेंसे एक है। यहांकी शक्ति भगवती विमला हैं।

नीलाचलका दूसरा नाम पुरुषोत्तम है। यह ओड्र-देशमें रषिकुल्या और वैतरणी नामक दो नदियोंके बीच अवस्थित है। यहां स्वयं पुरुषोत्तम नारायण वास करते हैं, इसीसे इसका पुरुषोत्तम नाम पड़ा है। ६ मलमासका महीना, अधिक मास।

पुरुषोत्तम—कर्णाट-राजवंशके एक राजा। ये इतिहास-प्रसिद्ध वैष्णव श्रीरूप गोस्वामीके पितामह मुकुन्दके बड़े भाई थे।

पुरुषोत्तम—पुरीनगरके अन्तर्गत श्रीक्षेत्रतीर्थ। यहांके जगन्नाथदेव भी इसी नामसे प्रसिद्ध हैं। यहांके किस किस तीर्थमें कौन कौन क्रिया करनी होती है, अष्टा-विंशति तत्त्वमें उसका प्रकृष्ट विवरण दिया गया है।

जगन्नाथ देखो।

पुरुषोत्तम—इस नामके अनेक संस्कृत ग्रन्थकार और पण्डित हो गये हैं। १ छन्दोमञ्जरीके रचयिता गङ्गादासके पुत्र। २ राधाविनोदके प्रणेता रामचन्द्रके पितामह

और जनार्दनके पिता। ३ कुण्डकौमुदीके रचयिता विश्वनाथदेवके पिता। ४ विश्वप्रकाशपद्धतिकार विश्वनाथदेवके पिता। ५ अलङ्कारशास्त्रप्रणेता कविचन्द्र। साहित्यदर्पणमें इनका नाम आया है। ६ आविर्भाव, तिरोभाव, वादार्थ, प्रहस्तवाद, विम्बप्रतिविम्बवाद, स्ववृत्तिवाद आदि ग्रन्थकार। ७ उत्सवप्रतानके रचयिता। ८ गायत्रीकारिकाभाष्य वा गायत्र्यार्थप्रकाशकारिका-विवरण नामक ग्रन्थकर्त्ता। ९ तत्त्वदीपप्रकाशावरणभङ्गके रचयिता। १० निरोधलक्षणटीकाके प्रणेता। ११ नृसिंहतापनीयोपनिषत्-टीकाके रचयिता। १२ पण्डितकर भिन्दिपालप्रणयणकर्त्ता। १३ प्रस्थानरत्नाकरके रचनाकार। १४ भगवद्भक्तिरत्नावलीके प्रणेता। १५ भागवतनिवन्धयोजना और भागवतपुराणस्वरूपविषयक शङ्कानिरास नामक दो ग्रन्थोंके प्रणेता। १६ मुक्तिचिन्तामणि और तट्टीकाके रचयिता। १७ वेदान्तमालासङ्कलनकर्त्ता। १८ शङ्खचक्रधारणवादके प्रणयनकर्त्ता। १९ संन्यासनिर्णयके सङ्कलयिता। २० सुभाषित-मुक्तावली-प्रणेता। २१ एक प्रसिद्ध पण्डित, पीताम्बरके पुत्र और वल्लभाचार्यके शिष्य। इन्होंने स्वरचित अवतार-वादावली ग्रन्थमें विट्ठलेश्वरका उल्लेख किया है। एतद्भिन्न द्रव्यशुद्धि और दीपिका, नवरत्नटिप्पनी, पत्रावलम्बनटीका, वल्लभाष्टकविवृतिप्रकाश, विद्वन्मण्डनटीका, सुवर्णसूत्र, सिद्धान्तरहस्यविवरण, सिद्धान्तवाङ्माला और सेवाफलस्तोत्रटीका नामक और कई ग्रन्थ इन्हींके वनाये हुए हैं। २२ एक विख्यात वैदान्तिक पण्डित। इनकी उपाधि आश्रम है। ये छान्दोग्योपनिषत्भाष्यके प्रणेता नित्यानन्दाश्रमके गुरु थे। २३ अध्यात्मकारिकावलीके रचयिता। २४ मकरन्दटीकाके प्रणेता। २५ मुक्तिचिन्तामणिके सङ्कलयिता। ये गजपति श्रीपुरुषोत्तमदेव नामसे प्रसिद्ध थे। २६ सम्वत्सर-निर्णयप्रतानके रचयिता। २७ अग्निष्टोमक्रतुकलिप्ति नामक ग्रन्थकार। २८ माधवके पुत्र, चक्रदत्तके पौत्र और श्रीकण्ठदत्तके प्रपौत्र। इन्होंने द्रव्यगुण नामक एक वैद्यकग्रन्थकी रचना की है।

पुरुषोत्तमआचार्य—१ वादिभूषणके प्रणेता। २ वेदान्तरत्नमञ्जुषाके रचयिता। ३ निम्बार्कसम्प्रदायभुक एक साधु। ये विश्वाचार्यके शिष्य और विलासाचार्यके गुरु थे। ४ भक्त्युद्भवके प्रणेता। एक पण्डित, आप वेदान्तरत्नमञ्जुषा दशश्लोकटीका नामक एक ग्रन्थ बना गये हैं।

पुरुषोत्तमकवि—बुन्देलखण्डवासी एक कवि। ये १६५० ई०में विद्यमान थे। ये विशेष धर्मपरायण थे। इस कारण जनता गुरुकी तरह इनका आदर करती थी।

पुरुषोत्तमक्षेत्र—उत्कलके अन्तर्गत जगन्नाथ-देवाधिष्ठित श्रीक्षेत्रभूमि ही पुरुषोत्तमतीर्थ वा क्षेत्र कहलाती है। जगन्नाथ शब्दमें विस्तृत विवरण देखो

पुरुषोत्तम-गजपति नारायणदेव—पर्लाकिमेवड़ीके एक हिन्दू राजा।

पुरुषोत्तम गजपति श्रीवीरप्रकाश—दाक्षिणात्यके कोण्डविड़ू राज्यके अधीश्वर। इन्होंने १४६१से १४९६ ई० तक राज्य किया। १४११ शकमें उत्कीर्ण शिलालिपिसे जाना जाता है, कि इन्होंने कोण्डविड़ु-वासियोंको राजकरसे विमुक्त कर दिया था।

पुरुषोत्तम त्रिपाठी—एक कवि, सोमादित्यके पुत्र।

पुरुषोत्तमदास—वैराग्यचन्द्रिकाके रचयिता।

पुरुषोत्तमदीक्षित—रेवतीहलाण्ड नाटकके रचयिता।

पुरुषोत्तमदेव—१ एक कवि। पद्यावलीमें इनका उल्लेख है। २ गोपालार्चनविधिके प्रणेता। ३ विख्यात वैयाकरण और आभिधानिक। अपने वनाये हुए हारावली ग्रन्थमें उन्होंने लिखा है, कि जनमेजय और धृष्टिसिंह उनके समसामयिक थे। उष्माभेद, एकाक्षरकोष, कारकचक्र, अकारभेद, ज्ञापकसमुच्चय, द्विरूपकोष, द्व्यर्थकोष, परिभाषार्थमञ्जरी-विवरण, परिभाषावृत्ति, भाषावृत्ति, वर्णदेशना, शब्दभेदप्रकाशकोष, सकारभेद आदि ग्रन्थ उन्हींके रचित हैं। ४ तीरभुक्तिके अधीश्वर। इनके पिताका नाम भैरव और माताका जाबामहादेवी था। द्वैतनिर्णयके प्रणेता प्रसिद्ध वाचस्पति मिश्र इनके आश्रित थे।

पुरुषोत्तम देव—उड़ीसाके एक राजा। ये लोग वंशपरम्परासे जगन्नाथदेवके मन्दिरमें झाड़ू दिया करते थे, इस कारण काञ्चीपतिने इन्हें अपनी कन्या देना न चाहा। इस अपमानका बदला लेनेके लिये राजाने काञ्ची पर

आक्रमण किया और वहांके अधिपतिको परास्त कर बलपूर्वक उनकी कन्याको अपनी स्त्री बना लिया।

पुरुषोत्तम पण्डित—गोत्रप्रवरमञ्जरी और महाप्रवरमञ्जरी नामक ग्रन्थोंके रचयिता।

पुरुषोत्तमपत्तन—मन्द्राजप्रदेशके कृष्णा जिलान्तर्गत एक नगर। यह वेजवाड़ासे १२ कोस दक्षिण-पश्चिममें अवस्थित है।

पुरुषोत्तमपाण्ड्य—दाक्षिणात्यके पाण्ड्यवंशीय एक नरपति।

पुरुषोत्तम पौराणिक—ब्रह्मत्वपद्धतिके प्रणेता। इनके पिताका नाम बालमभट्ट था।

पुरुषोत्तमपुर—मन्द्राजप्रदेशके गञ्जाम जिलेका एक नगर। यह अक्षा० १९° ३०´से १९° ५२´ उ० तथा देशा० ८४° ४३´से ८५° २´ पूर्वके मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण २६४ वर्गमील और जनसंख्या १०२३९६ है। इसके पूर्वमें कल्लीकोट राज्य तथा पश्चिममें गूमसुर तालुक है। यहांका तौगोड़का स्तम्भ ही देखने लायक है। उस स्तम्भमें सम्राट् अशोकके अनुशासन खोदे हुए हैं। इलाहाबाद, धौली अथवा कटकके स्तम्भकी जैसी आकृति है, इसकी गठन भी वैसी ही है। स्तम्भके चारों ओर मट्टीकी ऊंची दीवार देखी जाती हैं। यह एक प्राचीन नगर और दुर्गका निदर्शन मात्र है। यहांके लोग इस प्राकारमण्डित स्थानको लाक्षादुर्ग कहा करते हैं। प्रवाद है, कि यह दुर्ग अभेद्य था और इसका ऊपरी भाग लाह की तरह चिकना था। इस कारण शत्रु बड़ी मुश्किलसे इसमें प्रवेश कर सकते थे।

२ उक्त जिलेकी वंशधारा नदीके दाहिने किनारे अवस्थित एक गण्डग्राम। यहां दन्तधरपुरकोट नामका जो मट्टीका दुर्ग है उसे लोग करुषाधिपति राजा दन्तवक्र निर्मित बतलाते हैं। दुर्गके भीतर अनेक शिवलिङ्ग और प्रस्तर-खोदित एक श्रीमूर्त्ति है। स्थानवासियोंका कहना है, कि यही मूर्त्ति दुर्गकी अधिष्ठात्री देवीकी प्रतिमूर्त्ति है। इसके अलावा यहां अनेक प्राचीन स्वर्ण-मुद्रा भी पाई गई हैं।

पुरुषोत्तमप्रसाद—उपाधि आचार्य, श्रीनिवासके शिष्य। अध्यात्मसुधातरङ्गिणी और श्रुत्यन्तसुरद्रुम नामक दो ग्रन्थ इन्हींके बनाये हुए हैं। २ निम्बार्कके शिष्य, मुकुन्द-महिम्नस्तवके प्रणेता।

पुरुषोत्तमभट्ट—देवराजार्यके पुत्र, प्रयोग-पारिजातके प्रणेता।

पुरुषोत्तम विद्यावागीश-भट्टाचार्य—एक संस्कृतज्ञ पण्डित। इन्होंने १७७२ ई०में कोचविहारपति मल्लनर-नारायण देवके आदेशसे प्रयोगरत्नमाला नामक एक व्याकरणकी रचना की।

पुरुषोत्तमभट्टात्मज—साहित्यदीपिकाके रचयिता।

पुरुषोत्तम मनुसुधीन्द्र—कवितावतारके प्रणेता।

पुरुषोत्तममास (सं० पु०) मलमास, अधिक मास।

पुरुषोत्तममिश्र—१ उपाधि कविरत्न, रामचन्द्रोदयके प्रणेता। ये सङ्गीत-नारायणके प्रणेता नारायणदेवके गुरु थे। २ उपाधि दीक्षित। मुखबोधदीपिकाके सङ्कलयिता।

पुरुषोत्तम सरस्वती—श्रीपादके शिष्य और श्रीधर-सरस्वती तथा मधुसूदनके छात्र थे। इन्होंने सिद्धान्ततत्त्वविन्दु-सन्दीपन नामक ग्रन्थकी रचना की।

पुरुषोत्तमानन्दतीर्थ—शिवरामानन्दके शिष्य। इन्होंने वेदान्तन्यायरत्नावली-ब्रह्माद्वैतामृत प्रकाशिका नामक ब्रह्मसूत्रकी एक टीका रची है।

पुरुषोत्तमानन्द यति—एक विख्यात पण्डित। ये सिद्धान्त-तत्त्वविन्दुटीकाके प्रणेता पूर्णानन्द सरस्वतीके गुरु और अद्वैतानन्द यतिके शिष्य थे।

पुरुष्टुत (सं० त्रि०) बहु प्रदेशमें स्तुत, जिसकी प्रशंसा अनेक प्रदेशोंमें की गई हो।

पुरुष्य (सं० त्रि०) पुरुषाय हितं यत्। पुरुषहित।

पुरुस्पृह (सं० त्रि०) बहुकर्त्तृक स्पृहणीय।

पुरुह (सं० त्रि०) पुरु प्रचुरं हन्ति गच्छतीति पुरु-हन-ड। प्रचुर, बहुत, काफी।

पुरुहु (सं० त्रि०) पुरु प्रचुरं हन्ति गच्छतीति हन-गतौ बाहुलकात् डु। प्रचुर, बहुत।

पुरुहूत (सं० पु०) पुरु प्रचुरं हूतमाह्वानं यज्ञेषु यस्य वा पुरु यथा स्यात् तथा हूयते यज्वभिरिति अथवा पुरूणि बहूनि हूतानि नामानि यस्य। १ इन्द्र। २ इन्द्रयव। (त्रि०) ३ प्रचुर नामविशिष्ट।

पुरुहूता (सं० स्त्री०) भगवतीकी एक मूर्त्ति। पुष्कर नामक पीठस्थानमें यह मूर्त्ति विराजित हैं।

"विश्वे विश्वेश्वरी प्राहुः पुरुहूताञ्च पुष्करे।"
(देवीभाग० ७।३०।५६)

पुरुहूति (सं० स्त्री०) १ दाक्षायणी। (पु०) पुरवो हूतयो नामान्यनस्य। २ विष्णु।

पुरुहोल (सं० पु०) अंशुनृपपुत्रभेद।

पुरू—पुरु देखो।

पुरूची (सं० त्रि०) गमनयुक्त।

पुरूद्वह (सं० पु०) पुरून् पौरवनृपान् उद्वहति उद्-वह-अच्। १ पौरववंशीय नृपश्रेष्ठ। २ द्वादश मन्वन्तरीय रुद्रसावर्णि मनुके एक पुत्रका नाम।

पुरूरवस् (सं० पु०) पुरु प्रचुरं यथा स्यात् तथा रौति वा पुरौ पर्वते रौतीति पुरु-रु (पुरूरवाः। उण् ४।२३१) इति असि प्रत्ययेन निपातनात् साधुः। सोमवंशीय बुधके पुत्र और चन्द्रमाके पौत्र। पर्याय—बौध, ऐल, उर्वशीरमण।

वेदसंहितामें पुरूरवाको सूर्य और ऊषाके साथ ब्रह्माण्डके मध्यवर्त्ती स्थानमें अवस्थित बतलाया है। ऋग्वेदके मतसे ये इलाके पुत्र और धार्मिक राजाके जैसे गण्य थे। फिर महाभारतके मतानुसार इला इनके पिता और माता दोनों ही थीं। इन्होंने माता इलासे ही प्रतिष्ठालाभ किया।

हरिवंशमें लिखा है, कि चन्द्रमाने वृहस्पति-पत्नी ताराको हर लिया था। उस समय ताराके गर्भसे चन्द्रको एक पुत्र हुआ जिसका नाम बुध रखा गया। बुधका विवाह राजपुत्री इलाके साथ हुआ। इलाके गर्भसे बुधको पुरूरवा नामक एक पुत्र उत्पन्न हुआ। पुरूरवा अति विद्वान् और नानाविध सद्गुण-विभूषित थे। उर्वशीने ब्रह्मशापसे मर्त्यलोकमें जन्म लिया। एक दिन वह अप्सरा राजा पुरूरवाके निकट पहुंची और बोली 'यदि आप मेरी चार बातोंका पालन करें, तो मैं आपको वर सकती हूं। मैं उर्वशी नामकी एक अप्सरा हूं, ब्राह्मणके शापसे मर्त्यलोकमें उत्पन्न हुई हूं। मेरी चार बात यह है, कि मैं आपको कभी नंगा न देखूं, अकामा रहूं तो आप संयोग न करें, मेरे पलंगके पास दो मेढ़े हमेशा बंधे रहें और आप एक सन्ध्या केवल घी पी कर रहें। जब तक आप उक्त चार बातोंका प्रतिपालन करेंगे, तभी तक मैं आपके पास रहूंगी। इसका उलङ्घन करनेसे ही मैं उसी समय आपको छोड़ स्वस्थानको चली जाऊंगी। राजाने इन बातोंको मान कर विवाह किया और ६१ वर्ष तक सुखपूर्वक रहे। एक दिन गन्धर्व उर्वशीके शापमोचनके लिये दोनों मेढ़े छोड़ा कर ले चले। राजा नंगे उनकी ओर दौड़े। राजाको नग्नावस्थामें देखनेसे ही उर्वशीका शाप छुट गया और वह स्वर्गको चली गई। इस समय गन्धर्वोंने भी मेढ़े छोड़ दिये। राजा उर्वशीके वियोगसे नितान्त अधीर हो इधर उधर घूमने लगे। एक बार कुरुक्षेत्रके अन्तर्गत प्लक्ष तीर्थमें हैमवती पुष्करिणीके किनारे उन्हें उर्वशी पुनः दिखाई पड़ी। राजा देख कर बहुत विलाप करने लगे। इस पर उर्वशीने कहा, 'मुझे आपसे गर्भ है, एक वर्ष बाद अनेक पुत्र उत्पन्न होंगे जिन्हें ले कर आपके निकट आऊंगी और केवल एक रात रहूंगी।' राजा कुछ सुस्थ हो कर स्वस्थानको चले गये। पीछे स्वर्गमें उर्वशीके गर्भसे आयु, अमावसु विश्वायु, श्रुतायु, दृढ़ायु, वनायु और शतायु ये सात पुत्र हुए। उर्वशी इन पुत्रोंको ले कर राजाके पास गई और वहां केवल एक रात ठहरी। गन्धर्वोंने राजाको अग्निपूर्ण एक स्थाली दी। राजाने उस अग्नि द्वारा अनेक यज्ञ किये। इन सब यज्ञोंके फलसे उन्होंने गन्धर्वोंका सालोक्य प्राप्त किया था। प्रयाग नगरीमें उनकी राजधानी थी। जाह्नवीके किनारे प्रतिष्ठित होनेके कारण इसका नाम प्रतिष्ठानपुर पड़ा। (हरिवंश २५-२६ अ०।) अग्निपुराण और मत्स्यपुराण आदिमें पुरूरवाका विवरण आया है।

ऋग्वेदमें भी पुरूरवा राजाकी सुकृतिका लेख देखनेमें आता है।

२ विश्वदेव। ३ पार्वणश्राद्धमें देवताभेद।

पुरूवसु (सं० पु०) पुरु प्रचुरं वसु धनं यस्य वेदे दीर्घः। बहुधन, अच्छी सम्पत्ति।

पुरैथा (हिं० पु०) हलकी मूठ, परिहथा।

पुरैन (हिं० स्त्री०) पुरइन देखो।

पुरोग (सं० त्रि०) पुरोऽग्रे गच्छतीति पुरस्-गम-ड। अग्रगामी।

पुरोगत (सं० त्रि०) पुरस्-गम-क्त। जो पहले गया हो।

पुरोगति (सं० पु०) पुरोऽग्रे गतिर्गमनं यस्य। १ कुक्कुर, कुत्ता। (त्रि०) २ अग्रग, अग्रगामी।

पुरोगन्तृ (सं० त्रि०) पुरस्-गम-तृच्। पुरोगामी, अग्रगामी।

पुरोगम (सं० त्रि०) पुरोऽग्रे गच्छतीति गम-अच्। अग्रगामी।

पुरोगव (सं० त्रि०) पुरोगन्ता, अग्रगामी।

पुरोगा (सं० पु०) पुरोगामी, अग्रगामी।

पुरोगामिन् (सं० त्रि०) पुरोऽग्रे गच्छतीति गम-णिनि। अग्रगामी। पर्याय—पुरोग, अग्रेसर, प्रेष्ठ, अग्रतःसर, पुरःसर, पुरोगम, नासीर, प्रग्रसर।

पुरोगुरु (सं० त्रि०) अग्रभागमें गुरु, जिसका अगला हिस्सा भारी हो।

पुरोग्नि (सं० पु०) पुरोऽग्रे अङ्गति अङ्ग-नि निपातनात् साधुः। अग्रगम, अग्रगामी, प्रधान।

पुरोचन (सं० पु०) दुर्योधनके एक मित्रका नाम। दुर्योधनने जतुगृहमें पाण्डवोंको जलानेके लिये इसे नियोजित किया था। वारणावत-नगरमें जतुगृह बनाया गया और पाण्डवगण कुन्तीके साथ उसी नगरमें आये। पुरोचन इन लोगोंको भस्म करनेके समयकी प्रतीक्षा कर रहा था; किन्तु पाण्डवोंने यह गुप्त भेद जान लिया। भीमसेन जतुगृहसे निकल कर पुरोचनके घरमें आग लगा कर माता और भाइयों समेत चले गये थे। इधर पुरोचनने अग्नि-दग्ध हो प्राण-विसर्जन किये।

(भारत आदिपर्व १४५ अ०) जतुगृह देखो।

पुरोजन्मन् (सं० त्रि०) पुरोऽग्रे जन्म यस्य। १ अग्रज भ्राता, बड़ा भाई। स्त्रियां वाहुलकात् टाप्। २ अग्रजभगिनी, बड़ी बहन।

पुरोजव (सं० त्रि०) पुरोऽग्रतो जवो वेगो यस्य। १ अग्रवेगयुक्त, जिसके अग्रभागमें वेग हो, आगे बढ़नेवाला। २ रक्षी, रक्षा करनेवाला। (पु०) ३ पुष्करद्वीपके सात खण्डोंमेंसे एक खण्ड।

पुरोज्योतिस् (सं० त्रि०) अग्रगामी ज्योतिर्विशिष्ट।

पुरोटि (सं० पु०) पुरोऽटतीति अट-इन्। १ पत्रझङ्कार, पत्तोंका शब्द। २ पुरसंस्कार।

पुरोडाश (सं० पु०) पुर-आदौ दाश्यते दीयते इति पुरस्-दाश्-दाने-क्विप् निपातनात् दस्य ड। १ हविः। पुरोऽग्रे दाश्यते दीयते दाश घञ् दस्य ड। २ हविर्भेद, यज्ञीय-द्रव्य, वह वस्तु जो यज्ञमें होम की जाय। ३ यवचूर्णनिर्मित रोटिकाविशेष, जौके आटेकी बनी रोटी। ४ पिष्टकचमसी, आटेकी चौसी। ५ हुतशेष, वह हवि वा पुरोडाश जो यज्ञसे बच रहे। ६ यज्ञमें शरीरावयव यज्ञका अङ्ग। यव आदिके आटेकी बनी हुई टिकिया जो कपालमें पकाई जाती थी। यह आकारमें लम्बाई लिये गोल और बीचमें कुछ मोटी होती थी। यज्ञोंमें इसमेंसे टुकड़ा काट कर देवताओंके लिये मन्त्र पढ़ कर आहुति दी जाती थी। ७ पिष्टकभेद, एक प्रकारका पीठा। ८ पुरोडाशसह चरितमन्त्र, वे मन्त्र जिनका पाठ पुरोडाश बनाते समय किया जाता है। ९ सोमरस।



पुरोडाशिक (सं० त्रि०) पुरोडाशः पिष्टपिण्डः, तत्सहचरिती ग्रन्थो लक्षणया पुरोडाशः तस्य व्याख्यानं तत्र भवो वा छन् (पौरो-डाशाच छन्। पा ४।३।७०) तत्-व्याख्यानग्रन्थ, वह पुस्तक जिसमें पुरोडाशसम्बन्धी व्याख्या हो।

पुरोडाशिन् (सं० त्रि०) यज्ञीय-पुरोडाश सम्बन्धीय।

पुरोडाशीय (सं० त्रि०) पुरोडाशाय हितं छ। पुरोडाश-हित, यवतण्डुलादि।

पुरोडाश्य (सं० त्रि०) पुरोडाशाय हितमिति पुरोडाश-यत्। पुरोडाशहित, हविर्योग्य, हविके लायक।

पुरोद्भव (सं० त्रि०) पुरे उद्भवति उद्-भू-अच्। नगर-भव, नगरमें उत्पन्न।

पुरोद्भवा (सं० स्त्री०) पुरे उद्भवो यस्याः। महामेदा।

पुरोद्यान (सं० क्ली०) पुरे यदुद्यानं। पुरो-उद्यान, नगरका बगीचा।

पुरोध (सं० पु०) पुरोहित।

पुरोधस् (सं० पु०) पुरोऽग्रे दधाति मङ्गलमिति पुरस्-धा असि (पुरसि च। उण् ४।२३०) सच डित्। पुरोहित। पुरोहित देखो।

पुरोधा (सं० स्त्री०) पुरस् धा सम्पदादित्वात् भावे-क्विप्। पौरोहित्य, पुरोहिताई।

पुरोधातृ (सं० पु०) पुरस्-धा-तृण्। पुरोहितनियोगकारी, वह जो पौरोहित्य प्रदान करता हो।

पुरोधानीय (सं० पु०) पुरोहित।

पुरोधिका (सं० स्त्री०) अग्रपत्नी, प्रियतमा-भार्या, प्यारी स्त्री।

पुरोऽनुवाक्या (सं० स्त्री०) १ वह ऋचा जिसे पढ़ कर पुरोनुवाक्या नामकी आहुति दी जाती है। २ यज्ञोंकी तीन प्रकारकी आहुतियोंमें एक।

पुरोभक्तका (सं० स्त्रि०) प्रातराश, जो पहले खाया जाय।

पुरोभाग (सं० पु०) पुरस्-भज-घञ्। १ अग्रभाग, अगला हिस्सा। (त्रि०) २ अग्रभागयुक्त, अग्रभागवाला।

पुरोभागिन् (सं० त्रि०) पुरः पूर्वमेव भजते इति पुरस्-भज-णिनि। १ दोषमात्रदर्शी, छिद्रान्वेषी, गुणोंको छोड़ कर केवल दोषोंकी ओर ध्यान देनेवाला। (त्रि०) २ अग्रांशी, अग्रभागयुक्त, अग्रभागवाला।

पुरोभू (सं० त्रि०) पुरस्-भू-क्विप्। जो युद्धमें पहले शत्रुको प्राप्त हो।

पुरोमारुत (सं० पु०) पूर्वोमारुतः। पूर्वशब्दादसि, पुर, आदेशः। पूर्वदिग्भव वायु, पूर्व ओरकी हवा।

पुरोयावन् (सं० त्रि०) पुरोगत, पहले गया हुआ।

पुरोयुध् (सं० त्रि०) पुरस् युध-क्विप्। संग्राममें अग्रयोद्धा, जो लड़ाईमें सबसे आगे रहे।

पुरोरथ (सं० त्रि०) पुरोऽग्रे रथो यस्य। अग्रतोरथ, आगेवाला रथ।

पुरोरवस (सं० पु०) पुरूरवस् पृषोदरादित्वात् साधुः। पुरूरवस् देखो।

पुरोरुच् (सं० त्रि०) पुरोऽग्रे रोचते रुच्-क्विप्। १ अग्ररोचमान। २ ऋग्भेद।

पुरोवर्त्तिन् (सं० त्रि०) पुरोग्रे वर्त्तते वृत-णिनि। सम्मुखवर्त्ती, सामने रहनेवाला।

पुरोवसु (सं० पु०) पुरवसु।

पुरोवात (सं० पु०) पूर्ववर्त्ती वातः। पूर्ववर्त्ती वायु, पूरवकी हवा।

पुरोवृत्त (सं० त्रि०) अग्रवर्त्ती।

पुरोहन् (सं० त्रि०) पुरस् हन-क्विप्। पुरहन्ता, पुरहननकारी।

पुरोहविस् (सं० पु०) अग्रदेय हविः, पहले देने लायक पुरोडाश।

पुरोहित (सं० पु०) पुरो दृष्टादृष्टफलेषु कर्मसु धीयते आरोप्यते यः, वा पुर आदावेव हितं मङ्गलं यस्मात्। २ शान्त्यादि कर्त्ता, ऋत्विक, श्राद्धयज्ञादि कारयिता, वह प्रधान याजक जो राजा या और किसी यजमानके यहां अगुआ बन कर यज्ञादि श्रौतकर्म, गृहकर्म और संस्कार यथा शान्ति आदिका अनुष्ठान करे कराए। पर्याय—पुरोधाः, धर्मकर्मादिकारक। कविकल्पलतामें इसका लक्षण इस प्रकार लिखा है—

"पुरोहितो हितो वेदस्मृतिज्ञः सत्यवाक् शुचिः।
ब्रह्मण्यो विमलाचारः प्रतिकर्त्तापदामृजुः॥"

हितकारक, वेद और स्मृतिशास्त्रमें अभिज्ञ, सत्यवादी, शुचि, ब्राह्मणका आचारसम्पन्न, निर्मल आचारयुक्त, ऋजु और आपदके प्रतिकारकारी, ये सब गुणयुक्त ब्राह्मण पुरोहितके उपयुक्त हैं।

चाणक्यने पुरोहितका लक्षण इस प्रकार लिखा है—

"वेदवेदाङ्गतत्त्वज्ञो जपहोमपरायणः।
आशीर्वादवचोयुक्त एष राजपुरोहितः॥" (चाणक्य)

जो वेद और वेदाङ्गके तत्त्वाभिज्ञ तथा जपहोमादि परायण हैं, सर्वदा आशीर्वाद-वचनयुक्त हैं, वे राजपुरोहित अर्थात् पुरोहितश्रेष्ठ हैं।

पुरोहितके निम्नलिखित दोष निन्दनीय हैं,—

"काणं व्यङ्गमपुत्रं वानभिज्ञमजितेन्द्रियम्।
न ह्रस्वं व्याधितं वापि नृपः कुर्यात् पुरोहितम्॥"
(कालिकापु०)

काण, व्यङ्ग, अङ्गहीन, अपुत्र, अनभिज्ञ, अजितेन्द्रिय, ह्रस्व और पीड़ित इन सब गुणयुक्त व्यक्तियोंको राजा पुरोहित न बनावें। शुक्ल यजुर्वेदमें लिखा है,—यज्ञादि कार्यमें जो प्रधान हैं, उन्हें पुरोहित कहते हैं। पुरोहितको चाहिये कि वे सुशृङ्खलासे यज्ञादि कार्य करें।
"राष्ट्रे जागृयाम पुरोहिताः स्वाहा" (शुक्ल यजु० ९।२३)
'पुरोहिताः यागानुष्ठाना दौपुरोगामिनः प्रधानाः' (वेददीप)
अग्निपुराणमें लिखा है—पुरोहित साम, ऋक् और यजुः इन तीनोंमें तथा दण्डनीतिमें कुशल होवें।

"त्रयीञ्च दण्डनीत्याञ्च कुशलः स्यात् पुरोहितः।"
(अग्निपु०)

पुरोहित सर्वदा वेद-विहित शान्ति और पौष्टिक

कार्य करें। महाभारतके भीष्मपर्वमें लिखा है, कि राजा धर्मार्थ पर्यालोचना करके अतिशीघ्र एक बहुदर्शी पुरोहित नियुक्त करें। राजाओंके पुरोहित यदि धर्म-परायण और मन्त्रनिपुण तथा राजा धार्मिक होवें, तो प्रजाका सब तरहसे मङ्गल होता है। राजा और पुरोहित दोनों ही देवता और पितरोंको परितृप्त तथा प्रजाको परिवर्द्धित करते हैं। राजाओंके पुरोहित यदि उपयुक्त न रहे, तो प्रतिपदमें कष्ट पाते हैं।

वैदिककालमें पुरोहित राज्यके विश्वासी और धार्मिक गिने जाते थे। किन्तु मनुके समय देवपूजक ब्राह्मण दूसरे उच्च ब्राह्मणकी अपेक्षा कुछ हीनपदस्थ हो गये। ऐसा होने पर पुरोहितका प्रभाव घटा नहीं। राजा जानते थे, कि उनके हाथसे देवगण पूजा ग्रहण न करेंगे। इस कारण वाध्य हो कर उन्हें गृहपुरोहित नियुक्त करना पड़ा था। यह पौरोहित्य ले कर ही विश्वामित्र और वशिष्ठमें विवाद चला। विश्वमित्र और वशिष्ठ देखो।

पूर्वकालमें पुरोहितको ही यागयज्ञादि सभी वैदिक कार्य करने होते थे, किन्तु आज कल पुरोहितको वैसे कठिन कार्य करने नहीं पड़ते। नित्य पूजा और पार्वणादिमें श्राद्ध तथा देवप्रतिमाकी पूजा करनेका भार पुरोहितके ऊपर सौंपा गया है। किन्तु ग्रहयज्ञ करनेके लिये तथा आचार्य और वैदिक यागादि करनेके लिये विभिन्न होता नियुक्त होते हैं। आजकल हम लोगोंके देशमें कई जगह नापित और पुरोहित ही विवाहका सम्बन्ध स्थिर करते हैं।

पूर्वकालके वही एक पुरोहित अभी तीन भागोंमें हो गये हैं।—

१, पुरोहित—ये लोग यजमान बना कर पूजा करते हैं। विशेष विशेष कर्मोंमें यजमानको मन्त्रकी आवृत्ति कराते हैं, उनके लिये शान्ति स्वस्त्ययन किया करते हैं।

२, पुजारी—ये देवल ब्राह्मणके जैसा विख्यात हैं। किसी निर्दिष्ट देवालयमें ये लोग प्रतिष्ठित देवताकी पूजा किया करते हैं।

३, गुरु—देवतास्थानीय—ये कानमें मन्त्र देते हैं। इसीसे अपर ब्राह्मणोंकी अपेक्षा इनका दरजा ऊपर है।

इन तीन श्रेणीके पुरोधायोंमें जिनके केवल ब्राह्मण शिष्य हैं, हिन्दूसमाजमें उन्हींका सबसे बढ़ कर आदर है। जो ब्राह्मण और क्षत्रिय दोनों वर्णका पौरोहित्य करते हैं, वे भी सम्मानित हैं। पर हाँ याजकताके कारण पूर्व ब्राह्मणकी अपेक्षा कुछ हीन है। जो ब्राह्मण सत्शूद्रका पौरोहित्य करते, वे शूद्रयाजी ब्राह्मण कहलाते हैं। उच्च श्रेणीके ब्राह्मणसे ये बहुत निकृष्ट समझे जाते हैं। किन्तु जो ब्राह्मण नीच शूद्रोंकी याजकता करते, वे वर्णब्राह्मण हैं। पूर्वोक्त तीन श्रेणीके ब्राह्मण वर्ण ब्राह्मणके हाथका जल नहीं ग्रहण करते। ये लोग पतित समझे जाते हैं।

जैनदेवालयमें भी ब्राह्मण पुरोहित देखे जाते हैं। वालिद्वीपमें हिन्दुओंके मध्य पुरोहितका महासम्मान है। वहां राजाधिराजसे ले कर दीनदरीद्र सभी पुरोहितको देवतुल्य मानते हैं।

(त्रि०) २ अग्रधारित, जो पहले पकड़ा गया हो।

पुरोहिताई (हिं० स्त्री०) पुरोहितका काम।

पुरोहितानी (हिं० स्त्री०) पुरोहितकी स्त्री।

पुरोहिति (सं० स्त्री०) पुरोधान, पौरोहित्य।

पुरोहितिका (सं० स्त्री०) पुरोहितस्य पत्नी ङीष् पुरोहिती ततः स्वार्थे-क अनुकम्पायां कन् वा। १ अनुकम्पित पुरोहितपत्नी। शिवादिभ्यो अपत्ये अण् पौराहितिक। २ पुरोहितका अपत्य, पुरोहितकी सन्तान।

पुर्जल (हिं० पु०) एक यन्त्र जिस पर कलावत्तू लपेटा जाता है।

पुर्जा (हिं० पु०) पुरजा देखो।

पुर्त्तगाल—यूरोप महादेशके अन्तगर्त एक राज्य। यह अटलाण्टिक महासागरके किनारे अवस्थित है। इसके उत्तरमें स्पेन देशके अन्तर्भुक्त गालेसिया प्रदेश, पूर्वमें स्पेन-सीमान्तवर्त्ती लीवन, इसटर, मदुरा और सेभिस-प्रदेश, तथा दक्षिण और पश्चिममें अटलाण्टिक महासागर है। इसका भूपरिमाण प्रायः ३४२५४ वर्गमील और जनसंख्या पचास लाखसे ऊपर है।

स्पेन और पुर्त्तगाल दो स्वतन्त्र राज्य गिने जाने पर भी यथार्थमें इन दोनोंके मध्य स्वभावरक्षित कोई विभाग नहीं है। इस राज्यमें प्रवाहित मिनहो, डुरो, टेगस्, गोआडियाना आदि नदियां स्पेनदेशसे निकल कर अट-

लाण्टिक सागरमें गिरी हैं तथा मण्डेगो, जिजिरे और रुदो नामक तीन नदियां पुर्त्तगाल राज्यके मध्य उत्पन्न और प्रवाहित हैं।

पुर्त्तगालकी उपकूल-भूमिकी लम्बाई प्रायः ५०० मील हैं जिनमेंसे पश्चिम कूल ४०० मील और दक्षिण १०० मील है। दक्षिण-पश्चिमकूल पर सेण्ट-भिन्सेण्ट और पूर्वदक्षिण पर सेण्टमेरिया अन्तरीप वर्त्तमान है। पश्चिम-कूलस्थ स्थानकी भूमि पर्वताकीर्ण और पूर्वभागमें समतलक्षेत्र विद्यमान है। सेण्ट-भिन्सेण्टसे सिराडि-मञ्जिक नामक पर्वतश्रेणीकी शाखा क्रमशः उत्तरकी ओर सेतुवल ह्रद तक चली गई है और फिर वहां वह समक्षेत्रमें परिणत हुई है। उपकूल भूमिके इस प्रकार पर्वतवेष्टित रहनेके कारण वह दृढ़, उच्च और शत्रुकर्तृक दुर्भेद्य-सी मालूम पड़ती है। इस ह्रदके उत्तर-पश्चिम भागमें सदा-डिएराविड़ा नामक अन्तरीप दिखाई देता है। इसकी शेष सीमा पर एस्पिचेल नामक एक और अन्तरीप है। इसके बाद टेगस नदीके मुहाने तकका भूभाग प्रायः समतल है। परन्तु उक्त नदीके दूसरे किनारे लिसवन नगरके उत्तर और पश्चिममें सिण्ट्रोमाफ्रा, टोरिस, भेड्रिस आदि गिरिश्रेणी इतस्ततः विक्षिप्त हैं। इन सब पर्वतोंकी शेष सीमा पुर्त्तगालके सर्वपश्चिम सीमान्त पर कारो-डि- रोका नामक गिरिशृङ्गमें आ मिली है। टेगस नदी और समुद्रतीरके मध्यवर्त्ती पर्वतोंके बीच बीचमें उपत्यका भूमि विराजमान देखी जाती है। उत्तराभिमुखी पर्वतराजकी अन्तःसीमा पर पेनिक नामक प्रायोद्वीप है। यहांसे ले कर मण्डेगो नदीमुख तकका स्थान ऊंचा और नीचा है। मण्डेगोनदीके उत्तरसे ले कर मण्डेगो अन्तरीप तक सिरा-डि अलकोवा नामक पर्वत शोभा देता है। यहांसे डुरो नामक नदीतीर पर्यन्तकी भूमि वालुकामय, समतल और जलादिसे परिपूर्ण है। इसके बाद मिनहो नदी तककी भूमि ऊंची और पर्वतमय है। इन सब कारणोंसे पुर्त्तगालकी उपकूल-भूमि इतनी विपद जनक है, कि एक छोटी वोट ले कर इसके वन्दरादिमें बहुत मुश्किलसे प्रवेश किया जा सकता है। शीतकालमें जब दक्षिणवायु बहती है, तब समुद्रका किनारा अपेक्षाकृत भयावह देखा जाता है। इस समय वन्दरमें प्रवेशकारी नौकायात्रीके प्राण सर्वदा संशयापन्न रहते हैं।

सच पूछिये, तो पुर्त्तगाल राज्यमें समतलक्षेत्र बहुत कम है। उत्तर प्रदेशोंमें पिरिनिज-पर्वतश्रेणीकी शाखा प्रशाखा फैली हुई हैं और दक्षिणकी ओर विस्तृत पर्वतश्रेणी स्पेनराज्यके सिरा-मोरेना ( Sierra morena ) नामक पर्वतकी शाखामात्र है। समग्र पुर्त्तगालराज्यमें केवल दो बड़े बड़े समतलक्षेत्र देखे जाते हैं, पहला आलमटेजो प्रदेशमें और दूसरा आलेमटेजो तथा इष्ट्र-मदुराप्रदेशके मध्य अवस्थित है। बेइराप्रदेशमें भी एक और छोटी समतल भूमि है जो भौगानदीके मुहानेसे ले कर देशाभ्यन्तर तक विस्तृत है। अनेक पर्वत रहनेके कारण यहां उपत्यकाकी संख्या भी अनेक है। जिस स्थान हो कर मण्डेगो नदी बहती, वही उपत्यका सबसे वृहत, सुरम्य और शस्यश्यामल है।

साधारण जलवायु उष्ण होने पर भी मध्यस्पेनकी तरह यहां कभी भी जलाभाव वा उष्णाधिक्य लक्षित नहीं होता। समुद्रतीर पर्वतमालासे परिवेष्टित रहनेके कारण कभी कभी जलवायुके प्रभावका वैलक्षण्य हो जाया करता है। उत्तरांशवर्त्ती पार्वतीय जिलोंमें शीतके समय अधिक शीत और तुषारपात होता है, किन्तु दक्षिणमें शीत क्षणस्थायी है और तुषारपात बिलकुल होता ही नहीं। गर्मीके समय यहां इतनी गर्मी पड़ती है, कि शीतप्रधान देशवासियोंको यहांका रहना कष्टकर मालूम पड़ता है। अप्रिलसे ले कर अकटूबर मास तक राज्यके पश्चिम काफी वृष्टि होती है। यहांकी उच्चभूमि स्वास्थ्यकर है, किन्तु निम्न अथवा लवणाक्त स्थान उतना स्वास्थ्यप्रद नहीं है।

यहांकी जमीन उर्वरा तो खूब है पर लोग खेतीको ओर उतना ध्यान नहीं देते। गेहूं, जौ, चना, पाट, पटसन ऊंची जमीनमें और पंकी जमीनमें धानकी अच्छी फसल लगती है। कमलानीबू, नीबू, डूमर और बदाम मध्य तथा दक्षिणप्रदेशमें उत्पन्न होता है। अंगुरकी खेती ही पुर्त्तगीजकी प्रधान उपजीविका और परिश्रमजात द्रव्य है। डुरो नदीके उत्तर अंगुरका जो लम्बा चौड़ा गोला है, वहांसे अंगुरके निर्याससे एक प्रकारका उत्कृष्ट मद्य प्रस्तुत होता है। आपरटो (Oparto) नगरसे

इस मद्यकी विभिन्न देशोंमें रफ्तनी होती है। इस सुरस और स्वास्थ्यकर मद्यको वहांके लोग 'पोर्ट' कहते हैं। यहां जैतून फलकी खेती तो होती है, पर उसका तेल उतना उमदा नहीं होता। स्थल पर नाना प्रकारके जीव जन्तु और जलमें तरह तरहकी मछलियां देखी जाती हैं। खनिज पदार्थोंमें श्लेट, मार्वल पत्थर, लोहा और कोयला पाया जाता है। समुद्रतीरवर्त्ती लवणाक्त दलदलको सुखा कर प्रचुर लवण तैयार करते हैं।

उत्तरांश और पार्वतीय जिलेके लोग उद्यमशील और कर्मठ होते हैं। किन्तु निम्नांशके अधिवासिवृन्द अपेक्षाकृत आलसी, भग्नमनोरथ हैं तथा वेशभूषामें अपरिष्कार रहते हैं। शिक्षित व्यक्तियोंका व्यवहार नम्र और शिष्टाचारसम्पन्न है। विदेशियोंका ये लोग खूब आदर करते हैं। मद्यप्रस्तुत और मद्यविक्रय इनका प्रधान व्यवसाय है। स्वदेशजात नाना प्रकारके द्रव्य और दक्षिणप्रदेशस्थ काग (Cork)-का वाणिज्य इन्हीं द्वारा परिचालित होता है। कोई कोई पशमीने और रेशमीवस्त्र, सूतीकपड़े, सूक्ष्म लिनेन और जहरतादिका कार्य तथा व्यवसाय करते हैं। लौह, काष्ठ और मृत्तिकानिर्मित नाना प्रकारके शिल्पकार्य भी देखे जाते हैं।

पुर्त्तगालकी भाषा और शिक्षाशिक्षा।

पूर्वकालमें पुर्त्तगालवासिगण विशेष विद्यानुरागी नहीं थे। किन्तु उनकी जातीय भाषाकी उन्नति और जातीयताका गौरव स्वदेशीय इतिहासमें साफ अक्षरोंमें घोषित हुआ है। अरवजाति (Moors)से स्वदेश उद्धार और जातीय स्वाधीनताकी परिपुष्टि एक मात्र 'ट्र वादुर' आख्याधारी पुर्त्तगीज कवियोंकी वीरत्वसूचक भाषामें लिखित काव्यादिसे हुई थी। जातीय एकताको पुर्त्तगीज हृदयने अधिकार किया, साथ साथ प्रकृति सती शान्तिमयी मूर्त्ति धारण करके पुर्त्तगालवक्षमें विराज करने लगी। एकताबद्ध पुर्त्तगीजजाति काव्यमोद विसर्जन करके शास्त्रवलसे जातीय गौरव वृद्धि करनेके लिये अग्रसर हुए। इस युगमें जैसी भाषामें पुर्त्तगीजगण पद्य लिखते थे, वह यूरोप जगत्‌में 'वीरभाषा' वा Romance language कहलाती थी। वीरभाषाके बाद ही पुर्त्तगालमें वीरयुगकी उत्पत्ति हुई। इस समय भास्को-डि-गामा (vasco-de-gama) और आफन्सो-डि-आलबुक (Affonso-de-Albuquerque) आदि स्वदेशहितैषी वीरचेता पुरुषोंने जन्म ले कर जातीय गौरवकी रक्षा की थी। इनके बाहु और बुद्धिबलसे पुर्त्तगीजोंकी राज्यवृद्धिकी बलवती पिपासा बहुत कुछ शान्त हो गई थी। १६वीं शताब्दीको इनके समसामयिक कालमें (१४६५-१५५८ ई०में) कामिन्स (Camaens) और मिरान्दा (Francisco sade Miranda) नामक दो पंडितोंने भाषाकी पौराणिकता वर्जन कर उसमें ग्रीक, इटाली, स्पेन आदि देशोंकी विज्ञभाषा (Classical School) के अनुकरण पर पुर्त्तगीज भाषाकी गठन की। पूर्वतन भाषा विशेषरूपसे परिमार्जित और नूतन वर्णमें रञ्जित हो कर अपेक्षाकृत उज्ज्वल और सुललित हो उठी। कामिन्सका जातीयसङ्गीत (National epics) पुर्त्तगीजके हृदयमें सुधाधाराकी वर्षा कर देता था। इसी समय जब पुर्त्तगालमें स्पेन-आधिपत्यका विस्तार हुआ, तब पुर्त्तगीज-जीवन विलकुल निरुद्यम हो गया। वर्त्तमानकालमें भिन्न देशीय भिन्न भिन्न ग्रन्थके निरन्तर अनुकरण पर उस देशके भावको स्वदेशीय ग्रन्थमें सन्निवेश करनेके कारण पुर्त्तगीज साहित्यसे नूतन युग (New native School)-की सृष्टि हुई और इसीकी सहायता से क्या पद्य क्या ऐतिहासिक गवेषणा, सभी ओर भाषाकी प्रभूत पुष्टि देखी जाती है।

१८४४ ई०में जब पुर्त्तगालने शिक्षाकी उन्नत्तिके लिये नूतन आईन लिपिबद्ध किया, उस समय पुर्त्तगालमें शिक्षित लोगोंकी संख्या बहुत थोड़ी थी। इस आईनमें लिखा था, कि ग्रामसे एक मीलके अन्दर जहां विद्यालय रहेगा, वहां ७से १५ वर्षके बालक और बालिकाको पढ़नेके लिये जाना पड़ेगा। जो माता पिता इस आईनका उल्लङ्घन करके अपनी सन्तानको पढ़ने न भेजेंगे, उन्हें राजाकी ओरसे दण्ड मिलेगा। ऐसा दृढ़ आईन जारी रहने पर भी देखा गया कि १८६२ ई०में सारे पुर्त्तगालमें सैकड़े पीछे ८२ मनुष्य लिखना वा पढ़ना नहीं जानते थे। पीछे धीरे धीरे पुर्त्तगालमें विद्याका खूब प्रचार हुआ १८७६ ई०में यहां प्रायः ३५१० विद्यालय और १६८१३१ विद्यार्थीकी संख्या पाई गई।

साहित्य छोड़ कर अन्यान्य विषयोंमें शिक्षा देनेके लिये १७ जिलोंमें विद्योन्नत्तिविधायिनी सभाएं (Lycess) संगठित हुई। जब कोई व्यक्ति किसी विभिन्न विषयका अध्ययन करनेकी इच्छा प्रकट करते थे, तब इस सभाकी अनुमति ले कर वे कोइम्ब्राके विश्वविद्यालयमें अथवा किसी विशेष शिल्पविद्यालयादिमें (The special school) शिल्प कृषि आदि सीख सकते थे। उक्त विशेष विद्यालयका शिक्षाकार्य सुयोग्य पण्डितमण्डली द्वारा सुचारुरूपसे निर्वाहित होता था। इस श्रेणीके विद्यालयके मध्य अपर्टो और लिसवन नगरका Polytechnic school, Polytechnic Academy, the medical school and Industrial Institutes और लिसवन नगरका The Institute general of Agriculture, The Royal and marine observatories, the Academy of fine Arts यही सब प्रधान हैं। राजानुग्रह से रक्षित और राजव्ययसे परिचालित लिसवन्, एभोरा, मिलारियल, ब्रागा और अपर्टोका साधारण पुस्तकागार विशेष मूल्यवान् है। टोरे-डेल-टोम्बो नामक स्थानका महाफेजखाना (Archives) यहां उल्लेख योग्य है। टोम्बर पुस्तकागारमें प्राचीन प्राचीन कागज पत्रादि (Records) व्यतीत, पुरातन हस्तलिखित पुस्तकोंकी आलोचनाके लिये और राजकीय कूटनीतिका सम्यक् विचारके लिये एक और विद्यामन्दिर अभी स्थापित हुआ है।

पुर्त्तगालका वाणिज्य।

वाणिज्यादिके विस्तारके लिये १८८४ ई०में यहां १२४५ मील रैल-पथ, ५० मील ट्रामपथ, और २६०० मील टेलिग्राफ-तार नाना स्थानोंमें संयोजित हुआ है। उक्त रैलपथकी सहायतासे लिसवन, भालेन्सिया-डि-अल्काण्ट्रा, तालाभ्रा, माद्रिद, अपर्टो, टुया, नाइन, ब्रागा, फेरो, अलगार्भ (Algarves), एलवास, वेडेजस्, सेभिल, केडिज, मलागा, वेइरा, फिगुइराडाफोज, फर्मोजा, केलोरिको, गोआर्डा, आदि स्थानोंमें आने जानेका अच्छा प्रबन्ध कर दिया गया है। लिसवन नगरसे ले कर समुद्रगर्भ होते हुए सुदूर अमेरिका उपनिवेशमें राइओ-डि-जेनिरो नगर तक टेलिग्राफका तार बैठाया गया है।

साधारणतः इङ्गलैण्ड और तदधिकृत राज्यसमूह, यूनाइटेड ष्टेट, फ्रान्स और स्पेन राज्यके साथ पुर्त्तगीज वाणिज्य-व्यापार करते हैं। जीवित जन्तु, जन्तुजात द्रव्यादि, मत्स्य, रेशम, पशम, केश, रुई, पटसन, चकोर-काष्ठ, गेहूं, जौ, मैदा आदि नाना प्रकारकी शाकसब्जी उपनिवेशजात नाना द्रव्य, धातु और अन्यान्य खनिज-पदार्थ, मद्य, कांच और तरह तरहके मट्टीके बरतन, कागज, कलम इत्यादि तथा स्वदेशवासीके परिश्रमसे उत्पन्न नाना जातीय द्रव्योंकी यहांसे रफ्तनी और आमदनी होती है।

पुर्त्तगालकी शासनप्रणाली।

पुर्त्तगाल-राज्यमें एक वंशानुक्रमिक राजा रहने पर भी राज्यमें पूर्ण क्षमता विस्तार करनेका अधिकार उन्हें नहीं है। १८२६, १८५२ और १८७८ ई०में प्रदत्त राजसनद (Charter)-के अनुसार स्वयं राजा केवल दो सभा (chambers)-के मतानुसार कार्य और राज्यशासनादिके परिचालन और राज्यसंक्रान्त नियमादि (Laws)-के संगठन करनेमें वाध्य हैं। शासनसम्पर्कीय किसी कार्यकी उन्नति अथवा किसीको मन्त्री वा 'पियर' (Peer)-के पद पर अधिष्ठित करनेमें मन्त्रिसभा (Council of State)-से सलाह लेनी पड़ती है।

राजाके निर्वाचनके लिये सुविज्ञ पण्डितमण्डली, ग्रन्थकार और विशिष्ट धनीव्यक्ति द्वारा यहांकी 'हाउस-आव पियर' नामक सभा गठित है। इस सभामें कुल १५० सभ्य हैं। अलावा इसके 'हाउस-आव डेपुटीज़' नामक एक और सभा है। नगरवासी २५ वर्षके युवकको ही सभ्यनिर्वाचनकी क्षमता है। एतद्व्यतीत विश्वविद्यालयके उपाधिधारी, पुरोहित, राजकर्मचारी और विद्यालयके शिक्षकमात्रको ही उक्त निर्वाचनमें भोट देनेका अधिकार है। राजा अपने खर्च वर्चके लिये राजस्वसे १४४००० पौण्ड मुद्रा पाते हैं।

पहलेकी अपेक्षा अभी पुर्त्तगालकी सैन्यसंख्या अधिक है। १८८४ ई०के नूतन आदेशानुसार प्रत्येक सेनाको ५२ वर्ष तक काम करना होता है। पदातिक, अश्वारोही और कामानवाही सेना छोड़ कर नौवलकी वृद्धिके लिये ३० कलवाले जहाज और १४ वायुगामी पाल-

के जहाज हैं। सभी जहाज आवश्यकतानुसार कामान-सज्जित है। पुर्त्तगोजराजके पास स्थलपथमें युद्धार्थ-रक्षित सेना प्रायः १ लाख २० हजार और नौयुद्ध-परिचालनके लिये २८३ सेनापति और ३२३५ नाविक हैं।

पुर्त्तगालराज महामति जोहन ( John the great ) के पुत्र नाविक-चूड़ामणि हेनरिक ( Dom Henric the Navigator )-ने विशेष उद्यमसे नौपथमें गमन और देशदेशान्तर वाणिज्य स्थापनके लिये आत्मजीवन उत्सर्ग कर दिया। इन महापुरुषने पूर्वकी ओर भारतवर्ष आनेकी आशासे जीवनके शेष दिन तक ( १३६४-१३६० ई०में ) जलपथकी पर्यालोचना और ज्योतिष्कमण्डलके अवस्थितिनिरूपणकी शिक्षा की थी। उन्हींकी चेष्टाके फलसे उत्तमाशा अन्तरीपको वेष्टन कर भारत आगमनका पथ सभ्यजगत्में प्रकाशित हुआ। यह पथ आविष्कृत हो जानेसे सभ्य यूरोपखण्डमें भारतकी वाणिज्यकी आशा मुकुलित हुई थी। उनके इस उपकारके लिये समग्र यूरोपवासी एक समय पुर्त्तगोज जातिके ऊपर विशेश कृतज्ञ थे। १४४४ ई०की ४थी मईको पुर्त्तगीजोंने पोपसे पूर्व-आविष्कृत और भविष्यमें जो आविष्कृत होगा उन सब देशोंके अधिकार और शासनकार्य-निर्वाहके लिये एक अनुज्ञापत्र पाया। इसके बाद कलम्बस कर्त्तृक अमेरिका आविष्कृत होनेके ठीक बाद ही १४६३ ई०में पुर्त्तगीज अधिकारका अक्षुण्ण रखनेके लिये पोपने एक और शासन लिख दिया। उक्त शासनके बलसे १४६७ ई०की ८वीं जुलाईको भास्को-डि-गामा नामक एक पुर्त्तगीज राजा मानुएलके आदेशसे सुसज्जित जहाजादिको साथ ले भारत जयके उद्देशसे बाहर निकले। १५०० शताब्दीमें केवल दूसरा दल ले कर देशजयकी आकांक्षा पूर्ण करनेके लिये समुद्रपथमें अग्रसर हुए। चलते समय उन्हें हुकुम मिला था, कि देशभ्रमणके साथ साथ धर्मविषय पर वक्तृता दे कर भिन्न देशीय व्यक्तियोंको स्वधर्ममें दीक्षा देवें। डि-गामा उत्तमाशा अन्तरीपको पार कर १४६७ ई०की २२वीं नवम्बरको आफ्रिकाके पूर्व उपकूलमें पहुंचे और दूसरे वर्ष २२वीं मईको भारतके कालिकट नगरमें पधारे। उधर अदृष्ट दोषसे केवल प्रतिकूल तूफानमें पड़ कर दक्षिण-अमेरिकाके ब्रेजिल राज्यके उपकूल चले गये और पीछे वहांसे पुनः लौट कर कालिकट पहुंचे। १५वीं शताब्दीके शेष भागसे पुर्त्तगीजोंने अफ्रिकाके पूर्व और पश्चिम उपकूलवर्त्ती स्थानोंको और उत्तमाशा अन्तरीपसे ले कर एशियाके दक्षिण भागमें जापान पर्यन्त समुद्रके निकटवर्त्ती स्थानोंको तथा भारतीय-द्वीपपुञ्जके अधिकांशको अधिकार कर लिया। १५००से १६१० ई०के मध्य उन्होंने पूर्वसमुद्रस्थित स्थानोंके ऊपर प्रभुता फैला कर वहांका वाणिज्य हथिया लिया। दक्षिण-अमेरिकाका विस्तीर्ण राजत्व छोड़ देने पर भी उन्होंने भिन्न भिन्न समयमें भारत-महासागरस्थ जिन सब स्थानों पर अधिकार जमाया था, संक्षेपमें उसका परिचय नीचे देते हैं—

आफ्रिका-राज्यके पूर्व और पश्चिम उपकूलमें—मेलिन्द, कुतलोवा, सोफाला, मोजाम्बिक, मोम्बाशा ( १६१५ ई०में अधिकारच्युत हुआ ), एङ्गोला, ओसा-मेडिस, प्रिन्सेप द्वीप, सेण्टजेमसेस् द्वीप, एसुडा, सेनि-गाम्बिया, बिसाव, केपभार्ड-द्वीपपुञ्ज, आजोर्स और मदिरा आदि स्थान।

अरबमें—आदेन और मस्कट ( १६४८ ई०में अरबोंने पुर्त्तगीजोंको मस्कटसे मार भगाया )

पारस्यमें—बसोरा और अर्मज नगर।

भारतवर्षमें—सिन्धुनदके तीरवर्त्ती देवल वा देउल और ठट्ठ; मलवार उपकूलमें डिउ, दमन, एसेरम, दनु, सेण्टगेनिस; आगासियम, चावुल वा चेउल, देवल, बेसीन ( Bassien ), शालसेट वा गाढ़ापुरी, महिम, बम्बई, टन्ना ( थाना ), करञ्ज, गोआ, हनोर, बार्सिलर, मङ्गलूर, कालिकट, कङ्गनूर, कोचिन, कुइलन, करमण्डल-उपकूलमें नागपत्तन, माइलापुर, सेण्ट थोम, मछलीपत्तन बन्दर आदि स्थान और बङ्गोपसागरतीरवर्त्ती बङ्गालके कुछ स्थान, आराकान और चट्टग्राम जिलेमें पुर्त्तगीजोंने अपना आधिपत्य फैलाया था।

पुर्त्तगीज शब्दमें विस्तृत विवरण देखो।

सिंहलद्वीपमें—मन्नार, पैण्ट-डि-गल, कलम्बो, जाफना-पत्तन और मलक्काद्वीपपुञ्ज आदि स्थानोंने अधीनता स्वीकार की थी। अलावा इसके पेगू, मर्त्तवान, जङ्क-

सिलोन आदि स्थानोंमें इन्होंने वाणिज्यके लिये कोठी खोली थी। चीनसाम्राज्यके अन्तर्भुक्त मेकाव और फर्मोजा नामक द्वीप भी एक समय पुर्त्तगीजोंके अधिकारमें था। अभी पुर्त्तगालवासीका वैसा वीरत्व परिचय नहीं पाया जाता। उनका पूर्वका-सा उद्यम और वाणिज्यतृष्णा जाती रही। अभी वे बिलकुल निरुद्यमी और उत्साहहीन हो गये हैं।

वर्त्तमान कालमें पुर्त्तगीजगण आफ्रिकाके पूर्व उपकूलवर्त्ती डेलगेडो अन्तरीप तकके स्थानका भोग कर रहे हैं। भारतमें गोआ, दमन और डिउ तथा सुदूरतीरसमुद्रमें एकमात्र मेकाव पुर्त्तगीजोंके अधीन है। १५५७ ई०में उन्होंने मेकाव पर अधिकार किया और १८४८ ई०में वे वहांके अधिपतिको वार्षिक ५०० सौ तयल (Tael) मुद्रा खजाना देनेको वाध्य हुए। ऊपरमें लिखा जा चुका है, कि नाविकश्रेष्ठ हेनरिकका पदानुसरण करके ही पुर्त्तगीजोंने भारतवर्षमें प्रवेश किया था। पुर्त्तगालराज २य जोहनके आदेशसे पिद्रो-डि-कोविलहन और आफन्सो-डि-पायमा पूर्वसमुद्रमें वाणिज्यप्रसारवृद्धिकी आशासे स्वदेशसे १४८७ ई०में वाहर निकले। दोनों जव नेपलस, रोडस, आलेकसन्द्रिया, कायरोसे थर पर्यन्त आये, तव यहां लोहितसागरके किनारे उन्होंने सुना कि आदेनसे कालिकट नगरमें वाणिज्य जोरोंसे चल रहा है। तदनुसार वे आदेनकी ओर अग्रसर हुए और वहांसे पायमा आबिसिनिया देशमें तथा कोविलहन् अरवदेशीय अर्णवपोत पर चढ़ कर कन्नूर उतरे। यहांसे कालिकट और गोआनगर परिदर्शन करके वे पुनः आफ्रिकाको चल दिये। पुर्त्तगीज जातिमें भारत आगमनके लिये कोविलहन साहव ही सर्वप्रथम थे। इसके वाद १६वीं शताब्दीमें पुर्त्तगीजोंने वङ्गालके कुछ स्थानों पर अधिकार जमाया था। सातगाँव (सप्तग्राम) और चट्टगांव (चट्टग्राम) नामक दो वङ्गालके प्राचीन वन्दरोंका पुर्त्तगीज Porto Piquen and Porto Grande (the Little Haven and the great Haven) नाम रखा था। पुर्त्तगीजोंके भारत और वङ्गालमें आगमन और नाना स्थानोंमें दस्युवृत्ति तथा भीषण अत्याचारकी कथा 'पुर्त्तगीज' शब्दमें विशेषरूपसे विवृत हुई है।

पुर्त्तगीज देखो।

पुर्त्तगालका इतिहास।

समग्र पुर्त्तगालका प्राचीन इतिहास नहीं है। इसका प्राचीन इतिहास स्पेनदेशके साथ मिला हुआ है। हिरोदोतसने स्पेन और पुर्त्तगाल इन दो देशोंको एकत्र 'आइविरिया' नामसे और रोमक लोग 'हिस्पानिया' नामसे उल्लेख किया है। स्पेन शब्दमें विस्तृत विवरण देखो। १०६४ ई०में वर्गाण्डीके काउण्ट हेनरीने यह प्रदेश (Terra Portucalensis or the country of Porto cale) उपहारस्वरूप पाया था। तभीसे पुर्त्तगालदेशवासी पुर्त्तगीजोंका प्राचीन इतिहास चलता है। आइविरियावासी पुर्त्तगालमें फिनिकीय जातिका उपनिवेश था। इस प्रायोद्वीपके पूर्वतन अधिवासिगण आइविरीय और केल्टजातीय थे। जिस समय भूमध्यसागरके उपकूलवर्त्ती देश कार्थिजिनियोंके उपद्रवसे तंग तंग थे, उसी समय कार्थिजिनीय-सर्दार हमिलकरने इस राज्य पर आक्रमण कर अधिकार जमाया। अनन्तर रोमक जातिने इस प्रदेशको जीत कर अपनी शासनक्षमता फैलाई थी। रोमकके अधिकारमें इस राज्यका कुछ अंश लुसितानिया नामसे प्रसिद्ध था।

पीछे भाण्डाल, एलान और भिसिगथ जातिने क्रमशः पुर्त्तगालको आक्रमण किया और लूटा। सबसे पीछे ८वीं शताब्दीमें अरववासी मुसलमानोंने इस राज्य पर अधिकार जमाया। १५वीं शताब्दीमें गार्सिया-डि-मेनेजिस नामक किसी सुविज्ञ पण्डितने पुर्त्तगालको रोमसाम्राज्यके अन्तर्गत 'लुसितानिया' नामक स्थान वतलाया। पीछे वार्णार्डो-दि-ब्रिटोने प्राचीन ग्रन्थादिकी सहायतासे पुर्त्तगालको लुसितानिया मान कर भिराएथास्को पुर्त्तगीजके जैसा स्थिर किया। पुर्त्तगालको 'लुसितानिया' राज्य माननेमें बहुतेरे प्रत्नतत्त्वविद् राजी नहीं हैं। कामिन्सप्रमुख पुर्त्तगीज कविगण पुर्त्तगालको बड़ी खुशीसे लुसितानिया कहते थे। उनका रचित "Os Lusiadas" नामक वृहत् काव्य ही इसका ज्वाज्वल्य प्रमाण है।

प्रायः दो सदी तक पुर्त्तगीजोंने ओमयदके खलीफाओंकी अधीनता स्वीकार की थी। सुविज्ञ मुसलमान खलीफाओंके समयमें लिसवन, लमेगो, भिसेव और अपर्टो

आदि नगरोंमें रोमक-स्वायत्वशासन-के प्रथानुसार राज-कार्य परिचालित होता था। १०वीं शताब्दीके शेषमें जब ओमियद्के खलीफाओंका वलवीर्य घट गया, तब खृष्टधर्मावलम्बी भिसिगथवंशीय राजगण अष्टुरिया पर्वतश्रेणीसे अवतीर्ण हो कर उपर्यु परि पुर्त्तगाल पर आक्रमण करने लगे। आखिरकार ६६७ ई०में गालिसियाराज २य वामुंडोने अपर्टो राजधानी पर आक्रमण कर मुसलमानी अधिकारसे ले कर वर्त्तमान एण्टर-इ-डुरो तकके स्थानको अपने अधिकारमें कर लिया। ११वीं शताब्दीके प्रारम्भमें ओमियद् खलीफाओंका प्रभाव विध्वस्त होनेके बाद मुसलमान अमीरोंने स्वाधीनता-ध्वजा फहरा कर प्रधान प्रधान नगरों पर अपना दखल जमाया। १०५५ ई०में लियनाधिपति फार्दिनन्द-दी-ग्रेटने वेइरा पर आक्रमण किया।

परवर्त्ती १०५७ और १०६४ ई०में उन्होंने यथाक्रम लमेगो, तिसेड और कोइम्ब्रा आदि स्थान अपने अधिकारमें कर लिये। १०६५ ई०में फार्दिनन्दके बड़े लड़के गार्सियाने अपर्टोके काउण्ट और सेवनन्दो नामा अरव-वंशीय कोइम्ब्राके काउण्टको अपनी स्वाधीनता स्वीकार कराई। फार्दिनन्दके दूसरे लड़के ६ठे अलफन्सोने १०७३ ई०में पितृसम्पत्ति सुरक्षित करके मुसलमानोंका दमन किया। अन्तमें मुसलमान लोग धर्ममदसे उन्मत्त हुए। अल्मोरा-वंशीय मुसलमानराज युसुफ-इविन-तेसुफिनने १०८६ ई०में जलाकामें खृष्टानराजको परास्त कर मुसलमानी अधिकार फैलाया। उद्धत मुसलमानी शक्तिका ह्रास करनेके लिये जब ६ठे अलफन्सोने समस्त खृष्टानोंसे सहायताके लिये प्रार्थना की, तब काउण्ट रेमण्ड और वर्गाण्डीके अधिपति काउण्ट हेनरी वीरदर्पसे अग्रसर हुए। उक्त दोनों वीर पुरुषकी अध्यक्षतामें आलफन्सोने वेडोजसके 'मोताली'-को परास्त कर लिसवन और सान्तरिम नगर जीत तो लिया, पर वे उपभोग कर न सके। आलफेराके खलीफा युसुफके सेनापति शेरने पुनः उक्त दोनों नगरों पर अपना दखल जमा लिया। आलफन्सोने किंकर्त्तव्यविमूढ़ हो गालिसिया सीमान्तकी रक्षा करनेके लिये १०६४ ई०में नया वन्दोवस्त किया। तदनुसार उन्होंने अपर्टो और कोइम्ब्राके अधीनस्थ सामन्तकोंको एकत्र कर तत्प्रदेश वार्गाण्डिपति हेनरीके साथ अपनी अवैधकन्या थिरोसाका विवाह कर दिया और काउण्ट रेमण्डको अपनी उत्तराधिकारी कन्या इउरेका और गालिसिया प्रदेशका शासन भार सौंपा, उक्त हेनरी उस समय एक प्रसिद्ध योद्धा गिने जाते थे। इन्होंने क्रुजेड युद्धके अधिनायक हो विशेष क्षमता दिखलाई थी। वर्गण्डीके ड्यूक रावर्ट इनके पितामह और उनके तृतीय पुत्र हेनरी इनके पिता थे।

हेनरीको धारणा थी, कि ६ठें आलफन्सोकी मृत्युके बाद वे ही श्वसुरके राज्याधिकारी होंगे। ११०६ ई०में आलफन्सो अपनी कन्या यूरेकाको सिंहासन दान कर परलोकको सिधार गये। हेनरीने अपना अभीष्ट सिद्ध न हुआ देख लियन पर आक्रमण कर दिया। दोनों पक्षमें घनघोर लड़ाई छिड़ गई। उधर मुसलमान सरदार शेर अलमोरा वंशकी प्रतिष्ठाके लिये विशेष चेष्टा करने लगे। १११२ ई०में एसटर्गो नगरमें जब हेनरीकी मृत्यु हुई, तब थिरेसाने नावालिग पुत्र आफन्सो-हेनरीके प्रतिनिधि रूपमें राज्यशासनका भार ग्रहण किया। यह रमणी रूप-यौवनसम्पन्ना, विद्यावती और बहु गुणवती थीं। उन्होंने पुत्र आफन्सोके अधिकृत राज्यको स्वाधीन करनेमें खूब दिमाग लगाया था। राज्यके मध्य शान्तिस्थापन करनेमें प्रयास पाने पर भी उनके राजत्वसे सर्वदा युद्ध विग्रह हुआ करता था। १११६ ई०में उन्होंने विशप-आव-सेरिट-यागो कर्तृक प्रणोदित हो कर पुर्त्तगालकी उत्तरी सीमा टप और ओरेन्ज नामक स्थान पर आक्रमण किया। १११७ ई०में मुसलमानोंने कोइम्ब्रा नगरमें उन्हें घेर लिया। अनन्तर उनकी वहन यूरेकाने उन्हें ११२१ ई०में कैद किया। विशप गेलमाइरिव और मरिसियो विर्डिन्यू ( Archbishop of Braga )-की मध्यस्थतामें दोनोंका मेल हुआ। इसके बाद ही दोनों वहन अपने अपने प्रणयी ले कर आमोद-प्रमोदमें समय विताने लगीं। अतः यूरेकाके पुत्र ७म आलफन्सो और हेनरी दोनों ही अपनी अपनी माताके विरुद्ध खड़े हुए। ११२७ ई०में ७म आलफान्सो-वलपूर्वक आक्रमण करके थिरेसाको उनकी अवनति स्वीकार करानेकी कोशिश की। पुत्र हेनरीक माताके आचरण पर बहुत नाराज हुए। ११२८ ई०में सानमामिड-

के युद्धमें हेनरिकको जीत हुई। थिरोसा पुत्रके हाथ वन्दिनी हुई। पीछे हेनरीकने माताको पुनः कारागारसे मुक्त कर दिया।

१७ वर्षकी अवस्थामें आफन्सोने राज्यभार ग्रहण किया। प्रायः ६० वर्ष तक युद्ध करके उन्होंने राज्यलक्ष्मीको पराधीनतापाशसे मुक्त किया और पुत्रके लिये एक स्वाधीन क्षुद्र राज्य स्थापित कर दिया। उन्होंने मुसलमानोंको परास्त कर अपनी स्वाधीनताके लिये गेलिसिया सीमान्त पर ७म आलफन्सोके विरुद्ध चार वार युद्ध किया। पीछे वे वलडिभेजके द्वन्द्वयुद्धमें काष्टिलवासी वीरोंका पराक्रम खर्व कर तत्कालीन खृष्टान-जगत्‌में एक महावीर समझे जाने लगे। इसके वाद वे राजाकी उपाधि धारण कर पुर्त्तगालका राज्यशासन करने लगे। ११३५ ई०में आफन्सोने कोइम्ब्रा राजधानीकी रक्षाके लिये लिरिया नगरमें एक दुर्ग वनवाया और नाइट-टेम्पलर तथा नाइट-हसपिटेलियारोंको मुसलमानों पर आक्रमण करनेके लिये नियुक्त किया। ११३६ ई०में जव ७म आलफन्सो दूसरी वार युद्धकी तैयारी कर रहे थे, उसी समय हेनरिकने कसर-हविन-आवी-दानिशके अधिकृत प्रदेश पर आक्रमण कर दिया। वेजके दक्षिणवर्त्ती नगरमें उन्होंने मिलित मुसलमानी सेनादलका सामना किया। मुसलमान-अधिनायक अमीरकी उमार-वरिक नगरके निकट पूरी हार हुई। इस युद्धमें केवल मुसलमानोंकी ही हार हुई सो नहीं, साथ साथ उनके भ्रातृसम्पर्कीय ७म आलफेन्सकी अदृष्टलक्ष्मी उन्हें छोड़ कर चली गई। ११४३ ई०में कार्डिनल गायडि-भिकोदके यत्नसे जामोरा नगरमें दोनों भाइयोंके वीच सन्धि स्थापित हुई। आफन्सो हेनरिक पुर्त्तगालके सर्वमय राजा हुए और उन्होंने पोपकी अधीनता कर ली। इसके वाद पुर्त्तगालके अदृष्टमें मुसलमानोंके साथ वार वार युद्ध छोड़ कर और कोई भी घटना न घटी।

११४४ ई०में आबूजकरियाने टेम्पलके वीरोंको सौरी नगरमें परास्त किया। ११४७ ई०के मार्च मासमें उन्होंने सान्तरिम और लिसवन नगर पर दखल जमाया। उसी सालकी २४वीं अक्तूवरको हेनरीकने क्रुजेडयाको विभिन्न देशीय वीरोंकी सहायतासे लिसवन नगरका पुनरुद्धार किया। इसके वाद उन्होंने सिएटो, पलमैला और अल्माडा पर अधिकार कर ११५८ ई०में अलकाशेर-डो- साल नामक महानगरीको जीता। ११६१ ई०में वे अल्मोहेदवंशीय खलीफाके अधीनस्थ मुसलमानी सेनासे परास्त हुए। मुसलमानोंने आपसमें विवाद करके पृथक्‌रूपसे अधिकृत स्थानको वांट लिया। भिन्न भिन्न स्थानोंका आधिपत्य ग्रहण करने पर भी वे सवके सव दुर्वल हो पड़े।

उद्धतप्रकृतिके आफन्सो-हेनरीक यद्यपि परास्त हो गये, तो भी उनकी अन्तर्निहित उच्च आशा लहलहाती ही थी। उन्होंने वैडाजस पर चढ़ाई करनेका सङ्कल्प कर किया। उनके जमाई फर्दिनन्द उनके विरुद्ध खड़े हुए। ११६६ ई०में उन्होंने वैडाजसमें घेरा डाला। इस युद्धमें वे विशेषरूपसे आहत और वन्दी हुए। ११६७ ई०में यदि वे स्पेन सम्पर्कीय गालिसिया आक्रमणरूप युद्धव्यापारमें लिप्त न रहते, तो उन्हें ऐसी कठिनाइयां झेलनी न पड़तीं। राजा आफन्सोने अपनी मुक्तिके लिये गालिसियाके युद्धकार्यसे अलग रहनेकी प्रतिज्ञा की। अव फार्दिनन्दने उन पर और अधिक दवाव न डाला। वृद्ध राजाने मुक्ति तो पाई, पर उनका वह क्षत आरोग्य न हुआ। ११६९ ई०में मुसलमानोंका गृहविवाद शान्त होने पर अलमोहदवंशीय खलीफा युसुफ-आवू-याकुव अफ्रिकासे सागर पार कर वहु सेनाके साथ स्पेन राज्य पहुंचे और अलेमटेजो प्रदेशमें पुर्त्तगीज लब्ध स्थान अपने अधिकारमें कर लिये। पीछे ११७१ ई०में मुसलमानराजने जव सन्तरिम पर आक्रमण कर न सके, तव उन्होंने हेनरिकके साथ सन्धि कर ली। ११७२ ई०में आफन्सो हेनरिकने अपने पुत्र ३म साङ्कोको अपने साथ सिंहासन पर विठा राजा वतला कर घोषणा कर दी। पुत्रने भी उपयुक्त पिताके पुत्रकी तरह युद्ध विग्रहादिमें लिप्त रह कर पिताका गौरव वढ़ाया था। प्रायः १२ वर्ष तक अलमटेजो प्रदेश एक विस्तृत युद्धक्षेत्रमें परिणत हुआ था। ११८४ ई०में युसुफने पुनः नई सेना ले कर सन्तरिममें घेरा डाला। यहां दोनों दलमें घमसान लड़ाई छिड़ गई। ४थी जुलाईको साङ्कोने आक्रमणकारियोंको विशेषरूपसे विध्वस्त और मर्दित कर डाला। युद्धमें युसुफको गहरी चोट लगी। क्रुजेडयोंका राजा

आफन्सो हेनरिक अपने राज्यावसानके समय इस विख्यात युद्धविजयसे राज्यमें शान्तिस्थापन करके ११८५ ई०में परलोक सिधारे।

पिताकी मृत्युके वाद पुत्र १म डम साङ्को राजपद पर अधिष्ठित हुए। इन्होंने पिताकी तरह युद्धविद्यामें विशेष परिचय नहीं दिखलाने पर भी राज्य परिचालनके लिये शासनविधिका परिवर्त्तन, नियमादि संगठन और नगरादि निर्माणके कारण जनसाधारणसे 'पोभोयाडर' वा नगरप्रतिष्ठापककी उपाधि पाई। ११८६ ई०में इन्होंने अलगार्भ प्रदेश और उसकी राजधानी सिलभेस नगरको दखल किया। किन्तु ११९२ ई०में युसुफ-आवू याकुवने पुनः अलगार्ड, अलेमटेजो और अलकाशेट-डो-साल आदि स्थान जीत लिये। अलमोहेद खलीफाओंके अधीन मुसलमानोंको वीर्यवान् और दुर्द्धर्ष समझ कर पुर्त्तगीज-राज साङ्कोने सन्धि कर ली। इसके वाद प्रायः युद्धविग्रहादिका परित्याग कर इन्होंने नगरादिकी वृद्धि और वाणिज्यकी उन्नतिकी ओर विशेष ध्यान दिया। पहले लिखा जा चुका है, कि पुर्त्तगाल नगरमें प्राचीन रोमक प्रथानुसार स्वायत्वशासन प्रचलित था। मुसलमानोंने इस प्रथाको उपकारिता समझ कर उन्हींका पदानुसरण किया। किन्तु साङ्कोके इस प्रथाका अनुकरण करने पर भी, उन्होंने नीति और विवेचना पूर्ण आईन द्वारा राज्यको सुशासित किया। पीछे वे इङ्गलैण्ड, फ्रान्स तथा उत्तर यूरोपवासी क्रूजेड-योद्धाओंको पुर्त्त-गालमें उपनिवेश स्थापन करा कर जनसंख्या वढ़ाने लगे। राज्यस्थ गण्यमान्य व्यक्तियों और समर-विभागके प्रधान प्रधान कर्मचारियोंके वीच जिलेकी पल्लिभूमि वांट दी गई। उनका आदेश था, जिस किसी उपायसे हो वे सव जमीन जरूर आवाद करनी होगी। इसके वाद धर्म-याचकोंका अधिकार ले कर पोप ३य इनोसेण्टके साथ इनका विवाद हुआ। पोपकी उपेक्षा करके इन्होंने याजकोंको युद्धक्षेत्रमें उपस्थित रहनेका हुकुम दिया। धर्मयाजकोंके ऊपर ऐसा कठोर आदेश पोपको वज्राघात सा मालूम हुआ। उन्होंने राजाके पास कई वार दूत भी भेजा, पर कोई फल न हुआ। अन्तमें उन्होंने पोपके 'पवित्र आसन' की दुहाई दे कर अपनी अवनति और वार्षिक देय करके लिये राजाके पास आवेदनपत्र लिख भेजा। सुविज्ञ राजमन्त्री जुलियो (Chancellor Juliao)-ने उनकी प्रार्थना पर कान न दे कर कहला भेजा कि "राजाकी अनुमति ले कर आप धर्म-मन्दिरके अधिकृत स्थानको ले कर नया वन्दोवस्त कर सकते हैं।" अपर्टोके विशप मार्टिन्हो रडिजेस इस विवाद व्यापारमें लिप्त रहनेके कारण राजाके आदेशसे अवरुद्ध हुए। पीछे रोमनगर भाग कर उन्होंने पोपके आश्रयमें आत्मजीवनकी रक्षा की। १२१० ई०में वुढ़ापाके कारण राजा साङ्को दुर्वल हो पड़े। वृद्धावस्थामें उन्होंने धर्मयाजक, पोप अथवा विशपोंके साथ कोई विवाद करना न चाहा। पोपकी सभी वातें स्वीकार कर ली गई। अपनी सन्तान-को यथोपयुक्त भूसम्पत्ति दे कर उन्होंने आलकोवाशा-मठ-में अवशिष्ट जीवन वितानेकी इच्छासे संसाराश्रमका परित्याग किया। १२११ ई०को उसी मठमें उनकी मृत्यु हुई। पीछे उनके लड़के २य आफन्सो सिंहासन पर वैठे।

मन्त्री जूलियोके कहनेसे २य आफन्सोने राज्यान्त-र्गत विशप, फिडालगो (Fidalgoes) और रिकस् होमेन (Ricos homens) आदिको वुला कर एक महासभा (Cortes) की। पुर्त्तगीज इतिहासमें यही प्रथम विचार सभा है। पिताने जो प्रतिज्ञा की थी उसकी रक्षा करने पर भी इन्होंने (जूलयो प्रवर्त्तित नूतन आईनके अनु-सार युद्धविग्रहादिमें लिप्त नहीं रहनेके कारण) अव धर्म-याजकोंको जमीनका उपसत्व भोग करने न दिया। राजा २य आफन्सो योद्धा तो नहीं थे, पर उनकी अर्थपिपासा वलवती थी। उन्होंने अपने भाई और वहनोंको पितृ-सम्पत्तिका हिस्सा नहीं दिया, वरन् भाइयोंको राज्यसे निकाल भगाया। अन्तमें लिउनराज ९म आलफन्सो उनके विरुद्ध खड़े हुए। तव उन्होंने अपनी वहनोंको कुमारी रख कर विषयभोग करनेकी सम्मति दी। राजा स्वयं उदारनैतिक और रणनिपुण तो नहीं थे, पर उनके अधीनस्थ मन्त्री, याजक और सामरिक कर्मचारियोंने दक्षतापूर्वक मुसलमानोंके विरुद्ध युद्ध करके अपने वीर-त्वका परिचय दिया था। १२१२ ई०को अपना अपना अध्यक्ष ले कर पुर्त्तगीज पदातिगण नभस्-डि तोलासा-

में लड़े थे। अनन्तर उन्होंने मुसलमानोंके चंगुलसे पुनः अलेमृटेजो जीत कर १२१७ई०में अलकाशके डो साल पर अधिकार जमाया और आण्डालुसियामें 'वाली' मुसलमानोंको परास्त किया।

जूलिओंके पदानुसारी मन्त्री गोनशालो-मेण्डिसके परामर्शानुसार राजाने ब्रागाके आर्कविशप एस्तेवाव सोआरिजकी अधिकृत भूम्यादि छीन ली। इस कारण पोप ३य हनोरियसने राजाको धर्मशालासे निकाल दिया और जब तक वे ब्रागाकी क्षति पूरी न करेंगे तथा नूतन चान्सेलरको राजकर्मसे अलग न कर देंगे, तब तक उनके राज्यमें निषेधविधि (Interdict of che church) प्रचारित रहेगी। राजाने पोपकी बात पर कुछ भी ध्यान न दिया। इस प्रकार धर्मकार्यसे निषिद्ध हो राजा १२२३ई०में इस लोकसे चल बसे।

इनकी मृत्युके बाद द्वितीय साङ्को तेरह वर्षकी अवस्थामें राजसिंहासन पर अधिरूढ़ हुए। बालक राजाके राजत्वमें अकसर जैसा राष्ट्रविप्लव हुआ करता है, इस समय भी विशप और महामान्य व्यक्तियोंमें वैसा ही विरोध उपस्थित हुआ था। गोनासालो मेण्डिस, पिद्रो एनिस (Lord Steward)-प्रमुख राज्यके प्रधान प्रधान व्यक्तियोंने राजसिंहासनको अटल रखनेके लिये पोपसे सन्धि कर ली। इससे राज्यके मध्य ब्रागाके आर्कविशपकी धाक जम गई। उन्होंने नये लार्ड ष्टुआर्ड एप्रिल पेरिस और लियनराज ६म आलफन्सोके कहनेसे १२२६ ई०में एलवसको अवरोध और फतह किया। धीरे धीरे बालकराजाकी सुख्याति चारों ओर फैल गई। उन्होंने दूसरे वर्ष पूर्वतन कर्मचारी भिनसेण्टको प्रधान मन्त्री (chancellor) पिद्रो एनिसको प्रधान कोषाध्यक्ष (Lord Steward) और मार्टिन एनिसको राजपताकावाहक कार्यमें पुनः नियुक्त करना चाहा। राजक्षमताकी ऐसी वृद्धि पर विशप और धर्मयाजकोंके बीच असन्तोषका लक्षण दिखाई पड़ने लगा। वे राजाको राज्यच्युत करनेकी कामनासे भीतर ही भीतर षड़यन्त्र करने लगे। उधर राजा पोपकी शान्तिके लिये खृष्टधर्मरक्षार्थ विधर्मी मुसलमानोंके साथ युद्धव्यापारमें लग गये। विशपोंको धर्मप्राण राजाके विरोधी देख पोपने १२३८ ई०में पविभिला-वासी एक दूतको उनके पास भेजा। उक्त व्यक्तिने यहां आ कर पुर्त्तगीज विशपोंको यथेष्ट लाञ्छना और तिरस्कार किया। पीछे उन्होंने प्रधान विचारपति भिन्सेण्टको गोआर्डीका विशप बनाना चाहा। १२३७ ई०में २य डम साङ्कोके साथ धर्मयाजकोंका फिरसे कलह पैदा हुआ। इस पर पोप ६म ग्रेगरिने पुर्त्तगालराज्यमें निषेधाज्ञाको प्रवर्त्तन किया। पीछे साङ्कोने पोपकी अवनति स्वीकार कर छुटकारा पाया।

१२३६ ई०में उन्होंने फिरसे मुसलमानों पर अलगाड प्रदेशमें धावा कर दिया। पीछे क्रमशः मार्टोला, आयमण्टि, १२४०में केसेलो और १२४४ ई०में टाभिरा हाथ लगा। १२४०से १२४४ई०के मध्य पुर्त्तगालराज डोना मेनसिया लोपेज नाम्नी किसीकाष्टिलियन विधवा-रमणीके अवैधप्रणयमें आसक्त हुए। उनके इस कदर्य व्यवहारपर सभी पुर्त्तगालवासी उनके प्रति वीतश्रद्ध हो गये। १२४५ ई०में उन्होंने राजभ्राता आफेन्सोको आदर पूर्वक बुला कर अपना परिचालक बनाना चाहा, स्वयं पोपने भी साङ्कोकी राज्यच्युतिके लिये आदेशपत्र भेजा। पोपके आदेशसे जोहन एग्रस (Archbishop of Braga) टाइबारसियो (Bishop of Coimbra) और पिद्रो साफमेडोरिस (Bishop of Oporto) फ्रान्सकी राजधानी पारि नगरमें आफन्सोके निकट गये। आफन्सोके पूर्वसम्मति प्रगट करने पर वे १२४६ ई०में इन्हें लिसवन नगर लाये और राज्यरक्षक (Defender of the kingdom) कह कर घोषणा कर दी। इस समय प्रायः २ वर्ष तक राष्ट्रविप्लवके बाद १२४८ ई०में डम साङ्कोकी मृत्यु हुई।

सिंहासन पर अधिष्ठित हो कर आफन्सोने अलगार्भ पर दखल जमाया। पुर्त्तगाल-राज्यसीमाकी ऐसी वृद्धि देख काष्टिल और लियनाधिपति १०म आलफेन्सो जल मरे। दोनोंमें युद्ध भी हुआ, आखिर राजा ३य आफन्सोने आलफन्सोकी अवैध-कन्या डोना विएट्रिससे विवाह करनेकी इच्छा प्रगट की, तब दोनोंका विवाद निबटा। इसके बाद उन्होंने पुर्त्तगालराज्य पर आँख गड़ाई। पारीनगरकी प्रतिश्रुति रहते हुए भी वे विशपोंकी क्षमता घटानेकी कोशिश करने लगे। अपना उद्देश्य सिद्ध

करनेके लिये राजाने १२५४ ई० कोलिरिया नगरमें एक महासभा की। समवेत नगरवासी भद्रलोक और उच्च श्रेणीके याजकोंकी सहायतासे उन्होंने प्रथमस्त्री (Matilda countess of Boulogne)-के रहते ही फिरसे आफन्सो दिवाइजकी कन्यासे विवाह करनेके लिये पोपका निषेधविधिका उल्लङ्घन कर दिया। अन्तमें पुर्त्तगालके विशप और आर्कविशपोंने जब उनकी ओरसे पोप ४र्थ उर्बानसे प्रार्थना की, तब १२६२ ई०में उक्त द्वितीयविवाह युक्तिसिद्ध है, यह जनसाधारणको मालूम हो गया, और उनके बड़े लड़के डम-डिनिज राज्याधिकारी होंगे, यह भी उक्त याजकसभासे स्थिर हुआ। १२६३ ई०की १०वीं आलफन्सोने उन्हें अलगार्भ प्रदेशका पूर्ण शासनभार प्रदान किया। १२७० ई०में राजपुत्र डिनिज विद्रोही हो कर पिताके विरुद्ध खड़े हुए। इस प्रकार प्रायः दो वर्ष तक राष्ट्रविप्लव चलते रहनेके बाद १२७९ ई०में वृद्ध राजाकी मृत्यु हुई।

इतने दिनों तक पुर्त्तगाल राजाओंने युद्ध और राज्य वृद्धिकी ओर ध्यान दिया था। राज्याधिकार और विधिवद्ध राजनियमादि द्वारा चालित पुर्त्तगाल राज्य अभी एक स्वाधीन राज्य रूपमें गिना जाने लगा। अभी सभ्य जगत्में 'सभ्यता'का विकाश आरम्भ हुआ। पशिया जय और विभिन्न देशान्वेषणमें निकल कर उन सब देशोंका अधिकार पुर्त्तगालके भाग्यमें नहीं बदा। पुर्त्तगीजोंने सभ्यता-अभ्यासमें विशेष ध्यान दिया। जिससे वे अपरापर सुसभ्य यूरोपवासियोंके साथ मिल कर समकक्षता दिखा सकें, इसके लिये वे विशेष चेष्टा करने लगे। एक मात्र राजा डम डिनिज छोड़ कर और कोई भी ऐसे भारी काममें लिप्त न थे। उक्त महात्माके ही उद्योगसे पुर्त्तगालराज्यमें कई एक हितकर कार्य हुए थे। राजा स्वयं एक कवि, सुरसिक और विद्यार्जन-प्रिय थे। वे न्यायपरता और सुनियमके बड़े पक्षपाती थे, न्यायविचारमें राज्यकार्यकी पर्यालोचना भी अच्छी तरह करते थे। अपने राज्यमें सुविचारप्रतिष्ठाके लिये उन्होंने सु-आईनका प्रचार और विचार-अदालतका स्थापन किया। कृषिकार्यकी उन्नतिके लिये उन्होंने कृषिविद्यालय खोला और पितृ-मातृहीन कृषक बालकोंके लिये एक वासभवन बनवा दिया। कृषिविद्याकी उन्नतिके लिये उन्होंने जिस प्रकार लिरियामे पाइन-वन (Pineforest)-को शहरमें परिणत किया, उसी प्रकार वे वाणिज्यकी उन्नतिके लिये इङ्गलैण्डके साथ सन्धिस्थापन करके विख्यात हुए। इसके बाद राज्यरक्षामें ध्यान देते हुए उन्होंने एक नौसैनादलकी गठन की थी। जेनोआवासी इ-मान्यूएल पेसान्हा उनके प्रथम नौसेनापति (Admiral) नियुक्त हुए। सामरिक विभागके उन्नतिविषयमें वे जिस प्रकार चेष्टित थे, पुनः पुनः युद्धविग्रहसे क्लान्त पुर्त्तगाल राज्यमें शान्तिस्थापन करनेमें उन्हें उसी प्रकार बल रखना पड़ा था। इन सब परिश्रमशील कार्योंके लिये उन्हें Re Lavrador or Danis the labour की उपाधि मिली थी।

सिंहासनप्राप्तिके कुछ बाद ही डिनिजको सिंहासनका अधिकार ले कर भाई आफन्सोके साथ राष्ट्रविप्लवमें (Civil wars) लिप्त रहना पड़ा था। पर शीघ्र ही दोनों भाईका मनोमालिन्य जाता रहा। इसके बाद डिनिजने आरागणराज ३य पिद्रोकी कन्या इसाबेलासे विवाह किया। यह रमणी अपनी सच्चरित्रता और सद्गुणके लिये १६वीं शताब्दीमें "आदर्शरमणी" कह कर गण्य हुई थीं। उनके शासनकालमें ४र्थ साञ्चोंके-साथ काष्टिलके अधिपति ४र्थ फार्दिनन्दका युद्ध हुआ। पुर्त्तगालका सिंहासन ले कर युद्ध छिड़ा था। १२९७ ई०के सन्धिपत्रानुसार दोनोंमें शान्ति स्थापित हुई। उक्त पत्रके शर्तानुसार ४र्थ फार्दिनन्दने डिनिज-कन्या कनष्टान्सका और पुर्त्तगालराजपदके उत्तराधिकारी आफन्सोने फार्दिनन्दकी बहन विपद्रिसका पाणिग्रहण किया। आपसमें ऐसा आदान-प्रदान हो जानेसे सभी युद्धविग्रह शान्त हुआ। पूर्वोक्त सम्बन्ध रहते हुए भी पुर्त्तगालराज इङ्गलैण्डके १म एडवर्डके साथ कुटुम्बितास्थापनमें पराङ्मुख नहीं हुए। पुर्त्तगाल और इङ्गलैण्डकी वाणिज्य-उन्नतिके लिये उन्होंने १२९४ ई०में एडवर्डके साथ वाणिज्यसम्पर्कमें सन्धि कर ली। इङ्गलैण्डपति २य एडवर्डके साथ भी उनका सद्भाव था। १३११ ई०में पोप ५म क्लेमेण्टने नाइट-टेम्पलरोंके प्रति द्वेष करके उनकी क्षमता घटा दी और राजा डम डिनिज (Order

of Christ) नाम दे कर एक दल नूतन योद्ध,-सम्प्रदायका प्रवर्त्तन किया। पीछे उन्हें टेम्पलरोंकी भुक्तभूमि दान करके वे पोपके अनुग्रहपात्र हुए। १३२३ ई०को पिता-पुत्रमें मुठभेड़ हुई। स्वयं रानी इसावेला (St. Isabel) ने दोनों दलके बीच अश्वचालना करके पितापुत्रका विवाद मिटा दिया। १३२५ ई०में राजाकी मृत्यु पर्यन्त दोनों-में शान्ति बनी रही।

४र्थ आफन्सो राजपद पानेके बाद ही पिताके मतानुसरण करके कार्य करने लगे। १३२८ ई०में अपनी कन्या डोना मेरियाको काष्टिलपति ११वें आलफन्सोके हाथ सौंप कर आत्मीयता स्थापन की। किन्तु जब पुर्त्तगालको मालूम हुआ कि काष्टिलपति उनकी कन्याके साथ बुरी तरह पेश आते हैं, तब वे उनके निष्ठुर व्यवहार पर क्रुद्ध हो युद्ध करनेको अग्रसर हुए। सेण्ट-इसावेलाकी मध्यस्थतासे १३४० ई०को दोनोंमें शान्ति स्थापित हुई। आफन्सके पुत्र डमपिद्रोने पेनाफिएल ड्यूककी कन्या कनष्टन्स मानुएलसे विवाह किया। ४र्थ आफन्सो मरक्कोराज आबू हामेमके विरुद्ध ११वें आलफन्सोकी सहायता करनेमें प्रतिश्रुत हुए। मिलित खृष्टीय सेनाने सालाडो नदीके किनारे मुसलमानोंको परास्त कर विजयघोषणा की। इस युद्धमें पुर्त्तगालराजने विशेष दक्षता दिखा कर 'वीर'की उपाधि पाई। १३४७ ई०में आरागणराज ४र्थ पिद्रोके साथ अपनी कन्याका व्याह दे कर पुर्त्तगालराजने अपनी बलपुष्टि की। राजा ४र्थ आफन्सोने डोना-इनिस-डि-कष्ट्रोकी विषम हत्यामें लिप्त रह कर अपने शेष जीवनको कलङ्कित कर दिया था।

राजा १म डम-पिद्रोने सिंहासन पर बैठ कर पहले १३५७ ई०में डोनाइनिसके निहन्ताको कठोर दण्डाज्ञा दी। पीछे उसके कृतपापका प्रायश्चित्त कराया और इनिसके प्रति प्रगाढ़ अनुरागवशतः मृतदेहको कब्रसे उठा कर बड़ी धूमधामसे उसके मस्तक पर राजमुकुट सुशोभित किया। अन्तमें उनकी मृत्यु पर महाशोक प्रकट कर शोकसन्तप्त हृदयसे उस मृतदेहको आलकोवाशा मठमें राजा और रानीको कब्रके बगल गाड़ दिया।

जिस सूक्ष्म और प्रतिजिघांसापूर्ण न्यायपथानुवर्त्ती हो कर उन्होंने राजकार्यका पर्यवेक्षण किया था, पुर्त्तगीज राज्यके इतिहासमें वह ज्वलन्त अक्षरोंमें प्रकाशित है। उन्होंने क्या धर्मयाजक, क्या सम्भ्रान्त व्यक्ति सबोंको समान भावमें कठिन दण्डाज्ञा दे जनसाधारणसे Pedro the Severe की आख्या पाई थी। वे अपने पितामहकी तरह इङ्गलैण्डकी बन्धुता पसन्द करते थे। इङ्गलैण्डराज ३य एडवर्डके साथ उनका ऐसा सद्भाव था, कि १३५२ ई०में एडवर्डने अपनी प्रजाको सूचना दे दी, कि वे पुर्त्तगालके विरुद्ध कोई क्षतिजनक कार्य करने न पावें। इसके बाद १३५३ ई०में आफन्सो मार्टिनस अलहोंकी अध्यक्षतामें लण्डन और समुद्रतीरवर्त्ती पुर्त्तगालवासी वणिकोंके बीच एक सन्धि हुई। उक्त सन्धिके अनुसार दोनों जातिके वाणिज्य और पण्य द्रव्य पर दोनोंका विश्वास सम्पूर्णरूपसे कायम रहा। पिद्रोके राजत्वकालमें वाणिज्योन्नतिका यही द्वितीय स्तर है।

महारानी कनष्टान्सके गर्भजात पिद्रो-पुत्र फार्दिनन्द १३६७ ई०में राजसिंहासन पर बैठे। इनके शासनकालमें पुर्त्तगालमें राजतन्त्रका (Absolute monarchy) लक्षणादि दिखाई पड़े थे। राजा अपना कार्य भूल कर, प्रजाका सुख भूल कर एकमात्र अपने ऐहिक सुखके अन्वेषणमें व्यस्त रहते थे। अलगार्भ युद्धावसानके बाद, जब पुर्त्तगालमें शान्ति विराजती थी, तब पुर्त्तगालवासी कृषि और वाणिज्यकी उन्नतिसे अपनेको धनमदमें गर्वित और विद्याचर्चामें सौभाग्यसम्पन्न समझ अपनी अवस्थाका अनुधावन करनेमें समर्थ हुए थे। राजाकी यत्तमान लम्पट प्रजाके हृदयमें असन्तोषके एकमात्र कारणका सञ्चार हुआ।

फार्दिनन्दके दुर्बल और लघुचेता होने पर भी राज्यवृद्धिकी आशा उनके हृदयमें बलवती थी। वे आरागणराजकन्या ल्युनोरासे विवाह करनेमें प्रतिश्रुत हो १३६९ ई०में काष्टिलराज पिद्रो (The cruel)-की मृत्युके बाद काष्टिल सिंहासनके प्रार्थी हुए। कारण, उनकी पितामही विएट्रिस काष्टिल-राजकन्या थीं। बहुतोंके उनका पक्ष लेने पर भी काष्टिलवासी सम्भ्रान्तवंशीय बहुतोंने पुर्त्तगीजको सिंहासन देनेमें अनिच्छा प्रकट की। उन्होंने पिद्रोके वैधपुत्र टेष्टामारेवासी हेनरी (Henry ii)-

को काष्टिल-सिंहासन पर बिठाया। इसी सूत्रसे दोनों पक्षमें युद्ध छिड़ा। पीछे पोप ११वें ग्रेगरीकी मध्यस्थतामें फार्दिनन्दने काष्टिलकी आशा छोड़ दी और २य हेनरीकी कन्या ल्युनोराको ब्याहना चाहा। पोपके मध्यस्थ होने पर भी यह सन्धि कार्यमें परिणत नहीं हुई। फार्दिनन्दने फिरसे ट्रास-अस्मोण्टेवासी किसी भद्र मनुष्यकी विधवा कन्या डोना-ल्युनोरा-तेलिजके प्रणय और रूप पर मोहित हो उसीसे विवाह कर लिया। काष्टिलराज २य हेनरी अपनेको अपमानित समझ इसका बदला चुकानेके लिये तैयार हो गये और दल बलके साथ आ कर लिसबन नगरको घेर लिया। फार्दिनन्दने कोई उपाय न देख गण्ट (Gaunt) के राजा जानके साथ सन्धि कर ली। राजा जानका पिद्रो-क्रुएलकी कन्या कनष्टान्ससे विवाह हुआ था, इस कारण वे काष्टिलराजसिंहासनके प्रार्थी हुए थे। उनके साथ हेनरीकी पहलेसे शत्रुता होनेका यही कारण था। पीछे १३७४ ई०में काष्टिलराजके साथ फार्दिनन्दकी सन्धि स्थापित हुई।

महारानी ल्युनोरा पुर्त्तगालराज फार्दिनन्द पर अधिकार कर बैठी। राजा रानीके हाथको कठपुतली हो गये। रानी राज्यकी सर्वमयी कर्त्री हुई। धीरे धीरे रानीके अत्याचारसे राज्यस्थ सभी व्यक्ति उत्त्यक्त हो पड़े। इङ्गलैण्डेश्वर ३य एडवर्डके साथ पुर्त्तगालराज जिस मित्रतासूत्रमें आबद्ध थे, रानीने उस सूत्रको काट डाला। इन सब अन्याय अत्याचारोंका प्रजागण सहन कर न सकी और क्रमशः उनके प्रति विरक्ति प्रकाश करने लगी। जोन फार्णान्दिज एण्डियारो नामक जो व्यक्ति अङ्गरेज-राजसभामें पूर्वकथित सन्धिपत्र ले कर गाया था, रानी उसके रूप पर मोहित हो गईं। अब वह अपनेको सम्हाल न सकी, प्रणयसमुद्रमें कूद पड़ीं। एण्डियारोको औरलप्रदेशका काउण्ट बनानेके लिये रानी राजाको बहुत तंग करने लगी।

काष्टिलकी सिंहासन-वासना अब भी फार्दिनन्दके हृदयमन्दिरसे दूर नहीं हुई थी। १४८० ई०में २य हेनरीकी मृत्युके बाद उन्होंने हेनरीके उत्तराधिकारी १म जानके विरुद्ध युद्ध करनेकी कामनासे पुनः इङ्गलैण्डसे सहायता मांगी। इङ्गलैण्डराज २य रिचार्डने उनकी सहायता करनेके लिये आरल-आव केम्ब्रजको दलबलके साथ भेजा। राजपुत्र एडवर्डने (१३७६ ई०में सिरियाकी महासभाके अनुसार) फार्दिनन्दकी एकमात्र कन्या और पुर्त्तगाल-सिंहासनकी उत्तराधिकारिणी विएट्रिससे विवाह करना चाहा। १३८३ ई०में पुर्त्तगालराजने अपनी प्रतिज्ञा तोड़ दी और रानीके इच्छानुवर्त्ती हो अङ्गरेजोंको पुर्त्तगालसे मार भगाया। इस पर अङ्गरेजोंने पुर्त्तगालको तहस नहस करके काष्टिलपति १म जानके साथ मित्रता कर ली। इस सन्धिसूत्रसे राजा जान पुर्त्तगीज-राजकन्या डोना-विएट्रिसके साथ विवाह करनेको सहमत हुए शर्त यह ठहरी, कि जब तक विएट्रिसके बड़े लड़के वयःप्राप्त नहीं होंगे, तब तक महारानी ल्युनोरा राजप्रतिनिधिरूपमें राजकार्यकी पर्यालोचना करेंगी। इसके छः मास बाद २२वीं अक्तूबरको फार्दिनन्दकी मृत्यु होने पर डोना ल्युनोराने राज्यभार ग्रहण किया।

ल्युनोरा राजेश्वरी तो हुई, पर अधिक दिन राज्यका सुखभोग न कर सकीं। उनका अदृष्टाकाश पुर्त्तगीजोंकी जातीयताकी गभीर घनच्छायासे छा गया। घृणाके ज्वलन्तविषसे जर्जरित हो सभी असन्तुरिता रानीके राज्यशासन पर भीषण कटाक्षपात करने लगे। काष्टिल-राज्यके साथ विवाहसूत्रमें पुर्त्तगालका राजछत्र एक साथ करना भी उसका अन्यतम कारण था। पिद्रो-सिभियरके अवैधपुत्र डम जान (Grand master of the Knights of St. Bennett of Aviz)-ने रानीके घृणित चरित्र पर तथा राज्यमें स्वाधीनता-स्थापनमें नितान्त इच्छुक हो ६ठीं दिसम्बरको लिसबननगरमें विद्रोहिदलका नेतृत्व ग्रहण किया और राजप्रासादमें महारानी ल्युनोराके प्रणयपात्र एण्डियारोकी हत्या की। रानी प्राणके भयसे विना किसीको कहे सुने सान्तरिम नगरमें भाग गईं। वहांसे उन्होंने काष्टिलपति १म जानको अपनी सहायताके लिये बुला भेजा। इधर डम जान सबके सामने अपनेको पुर्त्तगालके परित्राता (Defender of Portugal) बतला कर विघोषित हुये। जोन दास रिग्रस (Joao das Regras)-के चान्सेलर-पद

पर और आलमेरिस पेरैरा ( Alveres Pereira )-के कानष्टवल-पद पर प्रतिष्ठित होनेसे राज्यभ्रष्ट रानी और काष्टिलराज जान युद्धके लिये तैयार हो गये। इस पर डम जानने भी इङ्गलैण्डसे सहायता मांगी। अंगरेज-राजके सहायता देनेमें प्रतिश्रुत होने पर उन्होंने पुर्त्तगाल राजधानीको सुरक्षित कर रखा।

यथासमय १३८४ ई०में काष्टिलराज जानने ससैन्य पुर्त्तगाल आ कर लिसवन नगरमें घेरा डाला। पर युद्धमें हार खा कर वे स्वदेशको लौटे। देश लौटनेके पहले उन्होंने सुना, कि डोना ल्युनोरा विषप्रयोगसे उनके प्राण लेनेको तैयार हैं। राजाने उन्हें पकड़ कर टोर्ड सिला-क मठमें अवरुद्ध रखा। यहां १३८६ ई०में पुर्त्तगाल-रानीकी प्राणवायु उड़ गई।

केवल एक युद्धसे दोनों जातिका विरोध दूर नहीं हुआ। दोनों देशकी आभ्यन्तरिक अवस्था देख भविष्यमें द्वितीय युद्धकी सूचना हो रही थी। पुर्त्तगीजोंने अपनी स्वाधीनता खो जानेके भयसे प्राणपणसे युद्ध करके जातीय गौरवकी रक्षा की थी, ओटलरो और ट्राङ्कोसोके युद्धमें कानष्टेवल आलमेरिस-पेरैराने विशेष वीरता दिखा कर काष्टिलिय सेनाको परास्त किया। इसी कारण वे "The Holy Constable" नामसे प्रसिद्ध हुए। १३८५ ई०को कोइम्ब्राकी महासभामें पुर्त्तगालके सिंहासन पर बिठानेके लिये राजनिर्वाचनका प्रस्ताव उठा। चान्सेलरके कथनानुसार सबोंने डम जानको पुर्त्तगालका राजा पसन्द किया।

राजा जान ताज पहन कर सबोंके परामर्शानुसार ५०० तीरन्दाज अङ्गरेजी सेना और राज्यस्थ वीरहृदय व्यक्तियोंको साथ ले अगस्त मासमें आलजुवोराटाके रण-क्षेत्रमें कूद पड़े और काष्टिलराजकी प्रभूता सेनाको यम-पुर भेज दिया। इसके बाद पुनः अक्तूबर मासमें 'होली-कानष्टेवल'-के हाथसे वलमार्ड नामक स्थानमें काष्टिल-राज परास्त हुए। उपर्युपरि इस प्रकार विपर्य्यस्त हो काष्टिलराज वलक्षय होने लगा। अन्तमें दूसरे वर्ष जब गण्टके शासनकर्त्ता जानने दो हजार बर्छाधारी और तीन हजार तीरन्दाज ले कर काष्टिल पर आक्रमण किया, तब काष्टिलपतिने बचावका दूसरा उपाय न देख सन्धिकी प्रार्थना की थी।

इङ्गलैण्डके साथ सन्धि और मित्रताकी उपकारिता समझ कर पुर्त्तगालराजने पुनः १३८६ ई०में दो राज्योंमें वाणिज्य और राजनैतिक कार्यमें मित्रता-स्थापनके लिये एक सन्धिपत्र लिख दिया। उक्त पत्र Treaty of Windsor नामसे प्रसिद्ध है। राजा डम जानने गण्टके शासनकर्त्ता जानकी द्वितीय पत्नी-गर्भजात कन्या फिलिपा (Philippa of Lancaster)से विवाह किया। इससे दोनोंमें घनि-ष्ठता और भी बढ़ गई। इस समय काष्टिलराजके साथ पुर्त्तगालराजकी सन्धि स्थापित हुई। किन्तु बीच बीचमें उक्त पत्र प्रवर्त्तित होता जाता था। आखिर १४११ ई०में दोनोंके बीच पूर्णशान्ति स्थापित हुई। इस सन्धिका इङ्ग-लैण्डके ४थ, ५म, ६ष्ठ हेनरी और २य रिचार्ड आदिने आनन्द हृदयसे प्रतिपालन किया था। १३९८ ई०में जब ज्येष्ठ राजपुत्र डम-डिनिजने पिताके विरुद्ध अस्त्र धारण किया, तब २य रिचार्डने राजा जानको सहायताके लिये कुछ सेना भेजी थी। ४र्थ हेनरीने उन्हें Knight of the Gartr-की उपाधि दी। १४१५ ई०में अपने तीनों पुत्रोंकी उत्तेजनासे प्रबुद्ध हो राजा आफ्रिका जीतनेकी कामनासे मरकोवासी मूरों पर आक्रमण करनेको अग्रसर हुए। राजपुत्र डम दुआर्त्ते, डम पिद्रो और डम हेनरिक-ने वीरनाम पानेकी इच्छासे मूरोंको किउटा नगरमें परा-जित किया। इस युद्धमें अंगरेजराज ५म हेनरीने उनकी विशेष सहायता की थी, किउटाके अधिकारसे पुर्त्तगालका अदृष्टकवाट उन्मुक्त हुआ। पुर्त्तगालराज्यके वहिर्देशमें यही पुर्त्तगीजोंका प्रथम अधिकार था। युद्धके बाद तीनों व्यक्ति अपने अपने अभीष्ट पथको ओर चल दिये। ज्येष्ठ डम एडवार्ड राज्यशासनमें पिताकी सहायता करनेके लिये रह गये। मध्यम पिद्रो ( Duke of Coimbra ) यूरोपके नानास्थानोंमें भ्रमण कर अपनेको सुविज्ञ पण्डित और योद्धा वीर बतला कर प्रसिद्ध हुए थे। तृतीय डम हेनरिकने एकमात्र समुद्रयात्रा और विभिन्न देशोंके आविष्कारकी उन्नतिके लिये आत्मजीवन उत्सर्ग किया था। उन्होंने अलगार्भका शासन कर्तृत्व, ड्यूक आव सेउभि और master of the order of

Christ-की उपाधि ग्रहण कर सेग्रिस नगरमें वास-भवन वनाया था। १४३३ ई०में जानके मरने पर उनके लड़के एडवर्ड राजसिंहासन पर अधिरूढ़ हुए। पिताकी तरह अनेक सदगुणोंसे भूषित होने पर भी वे राज्यसंक्रान्त कुछ गुरुतर कार्यमें हस्तक्षेप कर आत्मजीवन कलुषित कर गये। सिंहासन प्राप्त करनेके वाद ही उन्होंने एभोरा नगरमें एक महासभा करके यह स्थिर किया, कि पितृदत्त उनकी जो सव भूसम्पत्ति राज्यके सम्भ्रान्त मनुष्य भोग कर रहे हैं, उसका सत्त्व वे पुत्रादिक्रमसे भोग कर सकेंगे, पुत्रके अभावमें वह सव सम्पत्ति राजाकी होगी। सम्भ्रान्त भद्रवंशीय वहुतोंके पुत्र सन्तान नहीं रहने पर वे अपनी अपनी मान रक्षाके लिये सारी सम्पत्ति छोड़ काष्टिलको भाग गये। एडवर्डने समझा, कि उनका अभीष्ट सहजमें ही सिद्ध हो गया। राज्यके अधिकांश सम्भ्रान्त व्यक्तियोंके भिन्न भिन्न देश चले जानेसे अवशिष्ट व्यक्तियोंकी क्षमताका ह्रास हो गया। एडवर्डने पिताकी राजनीतिको वशवर्त्ती हो आरागण-राजकन्याका पाणिग्रहण किया। इङ्गलैण्डराजने विण्डसरके सन्धिसूत्रवलसे उन्हें (Knight of the Garter)की उपाधि दी। उन्होंने अपने छोटे भाई डम हेनरिकको समुद्रके किनारे नाना स्थानोंमें जानेके लिये उत्साहित किया। १४३६ ई०में टाञ्जियरकी युद्धयात्रासे ही पुर्त्तगालको भविष्यत् देशाविष्कार आदि क्षणकालके लिये निर्वापित हुई थी। उनके सर्वकनिष्ठ भ्राता डम फार्दिनन्द, पिद्रो, हेनिरक और पोप आदिके मना करने पर भी उन्होंने टाञ्जियर पर आक्रमण करनेके लिये एक दल नौसेना भेजी। शत्रुके हाथसे एडवार्डकी सेना विच्छिन्न हो गई। टाञ्जियरवासियोंने उनके छोटे भाई फार्दिनन्दको कैद कर लिया और वाकी सभी सेना छोड़ दिया। राजा भाईके जीवनसे निराश हो विशेष मर्मपीड़ित हुए। मस्तिष्ककी विकृतिसे दग्ध हो वे १४३८ ई०में परलोक सिधार गये। डम फार्दिनन्दने भी फेज नगरमें वन्दी रह कर तरह तरहका अत्याचार सहा और पीछे अपने दयादाक्षिण्य और द्रढ़ताके लिये "The constant Prince"नाम ग्रहण कर १४४३ ई०में जीवन विसर्जन किया।

एडवर्डकी मृत्युके वाद उनके अल्पवयस्क एक पुत्र ५म आफन्सो सिंहासन पर वैठे। वालकराजके प्रतिनिधित्व ले कर राजमाता डोना ल्युनोरा और चचा डम-पिद्रो (Duke of Coimbra)में विवाद खड़ा हुआ। लिसवन नगरवासीने पिद्रोका पक्ष ले कर उन्हींको रिजेण्ट वा प्रधान अभिभावक वनाना चाहा। १४४७ ई०में राज्यके मध्य डम पिद्रोकी क्षमता उच्च सीमा पर पहुंच गई। इस समय एडवर्डपुत्र ५म आफन्सोके वयः प्राप्त होने पर उनके चचा पिद्रोने अपनी कन्या ल्युनोराको उन्हें व्याह दिया। वहनसे विवाह करने पर भी उनका मन शान्त नहीं हुआ। चचाके एकाधिपत्य पर वे क्रमशः ईर्षान्वित होने लगे। ड्यूक आव व्रगञ्जा उनके मनमें चचाकी विद्वेषाग्निको उद्दीपित कर रहे थे। अतः उनका अन्तःकरण क्रमशः विषमय होता जा रहा था। उन्होंने अपने चचाको राज्यसे वहिष्कृत करनेका सङ्कल्प किया। अन्तमें उन्होंने ड्यूक आव व्रागञ्जाके परामर्शानुसार राजकीय सेनाको साथसे १४४६ ई०में आलफारोविरा नगरके समीप अपने चचाकी सेनाका सामना किया। युद्धमें डम पिद्रो मारे गये। इसके वाद ५म आफन्सो देश विजयकी कामनासे अफ्रिकामें जा १४५८ ई०में अलकाशके सेगुअर और १४७१ ई०में आरजिला और टाञ्जियर राज्यको दखल कर लिया। अफ्रिकाके युद्धमें उन्होंने विशेष वीरत्व और युद्धविद्याका परिचय दिया था, इस पर सवोंने उन्हें "The African" उपाधिसे भूषित किया। इधर वे जिस प्रकार अफ्रिकाके युद्धमें लिप्त थे, उसी प्रकार उनके चचा डम हेनरिक (The navigator)-के उत्साहसे प्रणोदित पुर्त्तगीजगण समुद्रपथसे देशाविष्कारमें व्यापृत रह कर नाना स्थानोंमें जाने लगे। १४६६ ई०में हेनरिककी मृत्यु होने पर भी राजाने अपने चचाके देशान्वेषणरूप महाकार्यसे जनसाधारणको विशेष उत्साहित किया था। राजा ५म आफन्सोके अन्तर्निहित काष्टिल-विजयवासना दिनों दिन उद्दीप्त होती जा रही थी। इस उद्देश्यको साधन करनेकी आशासे वे काष्टिलपति ४र्थ हेनरीकी वालिका कन्या जोहनको व्याह कर राजसिंहासनप्रार्थी हुए। उधर काष्टिल वासियों-

ने आरागनराज फार्दिनन्दकी बालिकापत्नी इसाबेलाका पक्ष ले कर उन्हें सिंहासन पर बिठाना चाहा। इस प्रकार दोनोंमें विरोध खड़ा हुआ। दोनों ही शस्त्रादि ग्रहण कर एक दूसरेके सम्मुखीन हुए। १४७६ ई०में टोरोके युद्धमें पुर्त्तगीजगण विशेषरूपसे परास्त हुए थे। राजाने फ्रान्स जा कर ११वें लुईसे साहाय्य प्रार्थना की, पर कोई फल नहीं निकला। अब कोई उपाय न देख राजा १४७८ ई०में अलकवद्वारा सन्धिपत्र पर अपना हस्ताक्षर करनेको बाध्य हुए और उसीके अनुसार नव-परिणीता भार्या जोहन-को मठमें चिरनिर्वासित करनेको बाध्य हुई। इस प्रकार मनःकष्टसे उनकी चित्तचञ्चलता और भी बढ़ने लगी। प्रायः अर्द्धोन्मादावस्थामें एक वर्ष बिता कर राजा १४८१ ई०में परलोकको सिधार गये जिससे सभी प्रकार-ज्वाला शान्त हुई।

राजा २य जानने पुर्त्तगाल सिंहासन पर बैठ कर काष्टिल और इङ्गलैण्डके साथ वाणिज्यसूत्रमें सन्धि-स्थापन किया। पीछे वे प्रजाको सब भांतिसे सन्तुष्ट कर राजकार्यकी पर्यालोचना करने लगे। उस समयके इङ्गलैण्डराज ७म हेनरी और फ्रान्सके अधिपति ११वें लूईके अनुकरण पर राज्यशासन करके उन्होंने अपने राजत्वको उज्ज्वल कर दिया था। टोरोके युद्धमें वीरता दिखा कर वे एक विख्यात सैनिकपुरुष गिने जाने लगे। राज्यके सम्भ्रान्त व्यक्तियोंकी अधिकारस्थ भूमि आदिका विचार राजविचारक (Corregidors) द्वारा निष्पन्न होनेके लिये एभोरामें महासभा की गई। उनके पिताके राजत्व-कालमें ब्रगञ्जाके ड्यूक फार्दिनन्दने स्वाधीनता प्राप्त करना चाहा था, इस कारण उनका दमन इन्हें एकान्त आवश्यक जान पड़ा। उक्त महासभाके अधिवेशनका मुख्य उद्देश्य था फार्दिनन्द-प्रमुख सम्भ्रान्त भद्र व्यक्तियोंका क्षमता ह्रास। अतः उन लोगोंमें धीरे धीरे विद्वेष भाव प्रकाश होने लगा। ब्रगञ्जाके ड्यूक पर आक्रमण करना उनका मूल मन्त्र हुआ उन्होंने ड्यूकको राज-द्रोहिताके अपराध पर दण्डित और आवद्ध करके एभोरा नगरमें विचारके बहाने भेज दिया और वहीं १४८३ ई०में वे परलोकको सिधार गये। फार्दिनन्द (Duke of Viseu) जो राजाके निकट आत्मीय थे सम्भ्रान्त भद्रलोगोंके नेतृपद पर अधिष्ठित हुए। आत्मीय होनेके कारण राजा उन पर भी विश्वास नहीं करते थे। ११वें लुईकी राजनीतिके अनुवर्त्ती हो उन्होंने १४८४ ई०में अपने हाथसे सेतुवल नगरमें उनका प्राण संहार किया। ईस पर भी उनकी शोणितपिपासा निर्वापित नहीं हुई। उन्होंने राजपदको निष्कण्टक करनेके लिये और भी अस्सी भद्र लोगों (Nobles) का रक्तदर्शन किया। इन सब सद्वंशोद्भव भद्र व्यक्तियोंको अपने नेत्रोंसे ओट करनेमें राजाने विशेष कष्ट पाया था। अब वे निर्विवाद शत्रु-परिशून्य हो राज्यशासन करने लगे। प्रजा उन्हें 'The Perfect king' नामसे पुकारने लगी।

यद्यपि उन्होंने अपनी अभीष्ट सिद्धिके लिये ऐसा नृशंस आचरण किया था, तो भी पुर्त्तगीजोंको कभी भी आलससे दिन बिताने नहीं दिया। डम हेनरीको शिक्षित नाविक सम्प्रदायने बड़े यत्नसे अपने अधीन समुद्रपथ होकर देश देश भ्रमण कराया था। गोल्ड कोष्ट (Gold Coast) में वाणिज्य फैलानेके लिये उन्होंने १४८४ ई०में एलमीना (Lamina or Elmina) नगरमें एक दुर्ग बनाया। १४८६ ई०में बार्थलोमिउ डियस उत्तमाशा अन्तरीपका परिभ्रमण कर अलगोआ उपसागरमें पहुंचे। १४८७ ई०में राजा प्रेष्टरने जानके अन्वेषण और भारतवर्ष पहुंचनेके लिये एक दल सज्जित नौसेना भेजी। उसी साल उन्होंने विशेष तत्त्वानुसन्धानसे पिब्रो-डि-एभोरा और गञ्जालो एनिसको टिम्बक्टू प्रदेशमें तथा उत्तर महासागर हो कर काथे (Cathay)में जानेका पथ निरूपण करनेकी इच्छासे मार्टिम् लोपेजको नाभा-जिमला द्वीप भेजा। यही उत्तर-पूर्व (North East Passage) पथके निरूपणका प्रथम उद्यम है। ऐसी विचक्षणता रहते हुए भी राजाने १४९३ ई०में कलम्बसके भ्रमण और अमेरिका दर्शनरूपव्यापारकी अलीक विवेचनासे उसको कार्यसे अव्याहति दे कर विषम भ्रमात्मक कार्य किया था। अपने राजत्वके शेष काल तक वे भास्को-डि-गामाके भारत-आक्रमणके लिये रणतरी सज्जा आदि विस्तृत व्यापारोंमें लिप्त थे। उन्हींके राजत्वकालमें पुर्त्तगाल और स्पेन राज्यके मध्य अनाविष्कृत-देशोंकी विभाग-व्यवस्था करके पोपने एक आदेशपत्र प्रदान किया। १४९० ई०में ज्येष्ठ पुत्र आफन्सोकी मृत्यु हो जाने से राजाको अपना जीवन

बोझ सा मालूम पड़ने लगा। स्पेनराज फार्दिनन्दकी कन्या इसावेलाके साथ अपने पुत्रका विवाह दे कर वे जिस भविष्यत् आशा पर उत्फुल्लित हुए थे, अभी पुत्रके निधन पर वह आशा निराशाके अगाध जलमें डूब गई। मर्माहत हो राजाने १४९५ ई०में अपनी जीवनलीला शेष की। इसके बाद इम मानुएल "The Fortunate" पुर्त्तगालके सिंहासन पर बैठे। जिस फार्दिनन्दकी (Duke of Viseu) २य जानने निष्ठुरभावसे हत्या की थी, ये उन्हींके अन्यतम भाई थे। भास्को-डि-गामा, आफन्सो डि-आलवुकार्क, फ्रान्सेस्को अलमिदा आदि प्रधान प्रधान नाविक और योद्धाओंने नाना स्थानोंमें पर्यटन कर पुर्त्तगाल-राजलक्ष्मीको अतुल ऐश्वर्यसे भूषित कर दिया था। इस विषयमें राजाके स्वयं उद्योगी नहीं होने पर भी काष्टिलसिंहासन-अधिकारकी वासना उनके हृदयमें आप ही आप जग उठी। अपने उद्देश्यकी सिद्धिके लिये उन्होंने आफन्सोकी विधवा पत्नी फार्दिनन्द-पुत्री इसावेलासे विवाह करना चाहा। नवपरिणीता पत्नीको खुश करनेके लिये वे पुर्त्तगालसे यहूदियों (Jews)-को को मार भगानेमें तैयार हो गये। यहूदियोंने पुर्त्तगालमें रह कर कभी भी कोई अपकार नहीं किया, उनका ध्यान हमेशा राज्यके मङ्गलकी ओर रहता था। आफन्सो-हेनरिककी असीम कृपासे वे इतने दिनों तक पुर्त्तगालमें निरापदसे रहते आये थे, इस कारण वर्त्तमान राजाकी भी उन्हें निकाल भगानेकी जरा भी इच्छा न थी, पर वे करते क्या, प्रियतमाने उन्हें अपने हाथका खिलौना बना लिया था। १४९७ ई०में शुभ विवाह सम्पन्न हुआ। विवाहके बाद उन्होंने स्पेन-राजसिंहासनके उत्तराधिकारी होनेकी चेष्टा की। पर लौटती सालमें राजकन्या इसावेलाकी टोलेडो नगरमें अकस्मात् मृत्यु हो जानेसे राजाकी भविष्यत् राज्य-आशा सदाके लिये विलुप्त हो गई। इस पर निरुत्साह न हो, उन्होंने फिरसे अपनी साली मेरियासे विवाह कर लिया। इस विवाहसे भी उनकी आशा पूरी न हुई। उनकी बड़ी सालीके पुत्र ५म चार्लस स्पेनके सिंहासनाधिकारी हुए। राजा जब अपने राज्यमें विवाह व्यापारमें लिप्त थे, उस समय भास्को-डि-गामा, केवल (इन्होंने १५०० ई०में ब्रेजिलका आविष्कार किया), आलवुकार्क, अलमिदा, दुआर्त्ते पाचेको आदि प्रधान प्रधान पुर्त्तगीज नाविकगण भारतक्षेत्रमें पुर्त्तगीजकी गौरवरक्षा करते रहे। १५०१ ई०में जोहन-डि-नोभाने एसेन्सन (Ascension) द्वीपका और आमेरिगो भेसपुची (Amerigo vespucei)ने अमेरिकाके राइओ-प्लाटा और पारा-गुई राज्यका आविष्कार किया। १५०९ ई०में डयूगो लोपेज दि-सिकुइराने मलक्का पर और १५१० ई०में आलवुकार्कने गोआ पर अधिकार किया था। १५१२ ई०में फ्रान्सिस्को सेनाने मलक्का द्वीपपुञ्जका आविष्कार और १५१५ ई०में लोपेज सोआरिसने सिंहलके कलम्बो नगरमें एक दुर्गका निर्माण किया। १५१७ ई०में फार्णान्दो-पेरिज एन्ड्रादा चीन साम्राज्यके काण्टन नगरको जीत कर १५२१ ई०में पेकिननगरको रवाना हुए। १५२० ई०में मगेलान (Magalhao)ने जिस प्रणालीसे सुविधाजनक गमनपथका आविष्कार किया, वह आज भी (Straits of Magellan) उन्हींके नामकी घोषणा करती है।

१५२१ ई०को ३य जानने मानुएलके सिंहासन पर अधिकार तो किया, पर २य जान द्वारा देशस्थ भद्रलोगोंकी क्षमता ह्रास हो जानेसे सभी लोग अपनी तथा देशकी भलाई भूल कर राजाके विरुद्ध षड्यन्त्र रचने लगे। १७८९ ई०में घोर फरासी राष्ट्रविप्लवके समय फरासी भद्र लोगोंकी मानसिक अवस्थाने जैसा पलटा खाया था अभी पुर्त्तगालके भाग्यमें भी वैसा ही पलटा खानेको था। भारतीय वाणिज्यधनसे राजकोष पर्याप्तरूपसे पूर्ण रहनेके कारण राजाने पुर्त्तगालसे राजकर लेना बिलकुल बंद कर दिया। इसमें प्रजाको विशेष सुविधा होने पर भी वे राज्यशासनकी यथेच्छाचारिता (Absolutism of the government)-से विरक्त हो स्वदेशका त्याग कर भागने लगी। बार बारके युद्धसे आलेमटेजो और आलगार्भ प्रदेशकी भी जनसंख्या घट गई थी।

१५वीं शताब्दीमें सुमहान् देशाविष्कारसे पुर्त्तगालकी जनसंख्या और भी घटने लगी। केवल युवकोंने ही मान्य और धनार्जनकी आशासे सैनिक वा नाविक हो समुद्रपथसे विभिन्न देशोंमें जा कर आत्मजीवन उत्सर्ग किया था। कितने पुर्त्तगीजोंने भी स्त्रीपुत्रपरिवारको

साथ ले ग्रे जिल और मदिरामें उपनिवेश वसा लिया था। जो कुछ पुर्त्तगीज स्वदेशमें बच रहे, वे भी अपनी अपनी जमीन तथा घरको छोड़ कर वाणिज्यमें धनवान् होनेकी आशासे लिसवन नगर जा कर रहने लगे। पुर्त्तगीजोंको इस प्रकार विभिन्न देशोंमें जानेसे राजा, राज्यस्थ भद्र व्यक्ति अथवा सामरिक-कर्मचारियोंमेंसे किसीने भी नहीं रोका। अब वे डम हेनरिक द्वारा लाये गये अफ्रिकावासी क्रीतदासोंसे अपनी अपनी जमीन आवाद कराने लगे। रोमराज्यके अधःपतन पर इटालीकी जैसी दशा हुई थी, अभी पुर्त्तगालके भाग्यमें भी वही हुई। वैदेशिक और औपनिवेशिक कोठियोंमें कर्मचारियोंके उत्कोचग्रहण और अत्याचारसे पुर्त्तगीजोंकी अदृष्टलक्ष्मी भागनेकी तैयारी कर रही थीं। इससे भी वढ़ कर यह, कि १५३६ ई०में "Holy office"की सहायतासे राजा जेसुइट् और दण्डविधायक (Inquisition) सम्प्रदायी ईसाइयोंको पुर्त्तगाल ला कर जनसाधारणके अप्रिय हो उठे। रोमके प्रधान प्रधान धर्मयाजकोंके उनका पक्ष लेने पर भी पुर्त्तगालवासी यहूदी खृष्टान (Neo-Christion) उनके विरुद्ध खड़े हो गये थे। 'दण्डदातृ'-सम्प्रदायने पुर्त्तगालका कुछ भी उपकार नहीं किया था, वरं विशेष अपकार किया था। खृष्टान देखो।

१६वीं शताब्दीमें सारे यूरोपखण्डमें विद्योन्नतिकी जैसी पराकाष्ठा प्रदर्शित हुई थी, पुर्त्तगालके अदृष्टमें अव वैसी होने न पायी। राजाके अनुग्रहसे दण्डविधायक खृष्टानदलने प्रतिष्ठालाभ किया। राजा अपनी अवनतिकी पथरक्षा न कर सके। १५५४ ई०में उनके एकलौते पुत्रकी मृत्यु हो जानेसे वे वड़े मर्मपीड़ित हुए। १५५७ ई०में वे इस लोकका परित्याग कर अपने पौत्र सिवाष्टियनके लिये सिंहासन छोड़ परलोकको सिधारे। इन्हींके राजत्वकालमें आलवूकार्ककी डिउ-नगर-जय, सेण्ट फ्रान्सिस जेमियरका धर्मप्रचार और नानो-दा-कन्हाकी भारतशासनख्याति पुर्त्तगीज इतिहासकी प्रधान घटना है।

तीन वर्षके वालक डम सिवाष्टियन पुर्त्तगाल सिंहासन पर बैठे। दारुण गोलयोगके समय वालकके राजत्वमें जैसा विषमय फल घटा करता है, उनके भी राजत्वमें वैसा ही घटा। राजाके इच्छानुसार रानी कार्डिनल हेनरी राजाके प्रतिनिधि और रक्षक हुए। वालकराजके शिक्षक और राजमन्त्री लुई तथा मार्टिमगन सामरा नामक दोनों भाई यथार्थमें सभी कर्म्मोंकी अध्यक्षता करने लगे। १५६८ ई०में सवालिग हो कर उन्होंने राजकार्य अपने हाथमें लिया। पहले ही पहल वे अफ्रिका पर आक्रमण करनेकी कामनासे १५७४ ई०में किउटा और टाञ्जियारस्नामक स्थान देखनेको गये। उसके सौभाग्यसे १५७६ ई०में मौली अहाद इब्न अवदुल्लाने २य फिलिपसे सहायता नहीं पा कर सिवाष्टियनकी शरण ली। उनका पक्ष ले कर राजाने मरक्कोके सुलतान अवदुल मालिकके साथ लड़नेका विचार किया। लड़ाईके खर्चके लिये उन्होंने अपने राज्यमें यहूदी-खृष्टानसे अतिरिक्त कर वसूल किया और कुछ रुपये कर्ज ले कर वे लड़ाईका सामान प्रस्तुत करने लगे। १५७८ ई०में कुछ सेना साथ ले वे अफ्रिकाके उपकूलमें जा धमके और मौली अह्लादकी सेनाके साथ मिल गये। अल्कशर-अल्कवीर नामक स्थानमें दोनों सेनाकी मुठभेड़ हुई। पुर्त्तगीज-राज युद्धमें परास्त हुए। सन्धिकी वात छिड़ी। मुसलमानी-सेना शान्तिके लिये अपेक्षा करने लगी। इसी वीचमें सिवाष्टियन असीम साहससे अश्वारोही मूर-सेना पर टूट पड़े। इस घोर युद्धमें सिवाष्टियन, मौली अवदुल मालिक और अन्यान्य पुर्त्तगीज-सेनापति यमपुरके मेहमान वने। इस दारुण संवादके पुर्त्तगाल पहुंचने पर राजभ्राता कार्डिनेल हेनरीने पुर्त्तगालका सिंहासन सुशोभित किया। १म हेनरी राजा तो हुए, पर सिंहासनका अधिकार ले कर मातुपलके वंशधरोंमें तकरार पैदा हुआ। हेनरीने लिसवनकी महासभा पर इसका विचार-भार सौंप दिया। कोइम्ब्राके विश्वविद्यालयसे यही निश्चित हुआ, कि कैथरिन डाचेस आव व्रगञ्जा ही राजपदके अधिकारी हैं। किन्तु स्पेनराज द्वितीय फिलीप रिश्वत दे कर सवोंको वशीभूत करने लगे। खृष्टोभाव-दा-मौरा और एण्टोनियो पिनहेरो (Bishop of Leria)-ने उनका पक्ष ले कर ओजस्विनी वक्तृताप्रभावसे पुर्त्तगाल-वासियोंको अर्थ और भूम्यादि देना कवूल करते हुए वशमें कर लिया। १५८० ई०की ३१वीं जनवरीको हेनरीकी मृत्यु होने पर सवोंने २य फिलिपको राजा वनाया।

सिंहासन पर बैठ कर फिलीपने युद्ध बन्द करना चाहा। इसके लिये उन्हों ने ब्रगञ्जाके डयूकको ब्रेजिल-राज्य और राजाकी उपाधि देना अङ्गीकार किया। अलावा इसके उन्हों ने अष्टुरिया-राजपुत्रोंके साथ अपनी कन्याका विवाह दे कर ब्रगञ्जाधिपतिको हस्तगत किया। सिंहासनके प्रतिद्वन्द्वियों को तो उन्हों ने किसी प्रकार शान्त किया, पर इधर राजा लुईके अवैधपुत्र एण्टोनियो (Prior of Crato)-ने उल्लाससे उन्मत्त हो सान्तरिम नगरमें अपनेको राजा बतला कर घोषणा कर दी और अपने नामसे सिक्का भी चला दिया। पुर्त्तगीजोंके अर्थ-प्राचुर्य रहने पर भी वे दण्डविधायक सम्प्रदायके अत्याचारसे निस्तेज हो पड़े थे। वह अत्याचार आज भी पुर्त्तगालवासी भूल नहीं सके हैं। इस कारण उन्होंने स्पेनराज फिलीपके विरुद्ध अस्त्रधारण करना नहीं चाहा। वे ५म चार्ल्सके पुत्र फिलीपके प्रतिश्रुत दानादिकी बात पर निर्भर करके अपनी अपनी स्वार्थसिद्धिकी आशा पर अटल थे। पुर्त्तगीजगण एण्टोनियोकी बात पर ताच्छिल्य-भाव दिखाने लगे। ड्यूक-आव आलभाने एक दल स्पेनसैन्यको ले कर पुर्त्तगालमें प्रवेश किया। अल्कण्टाके युद्धमें एण्टोनियो पराजित हुए और फिलीपने अपनेको राजा बतला कर घोषणा कर दी।

फिलीपने राज्याधिकार ग्रहण करके पुर्त्तगाल-शासनके लिये अच्छा प्रबन्ध कर दिया। १५८१ ई०को थोमरकी महासभामें उन्होंने पुर्त्तगालके शासन-स्वातन्त्र्य, प्रजावर्गकी स्वाधीनता और अधिकार-रक्षा करनेकी प्रतिज्ञा करते हुए एक वक्तृता इस प्रकार दी,—'सभी समय महासभाका अधिवेशन आवश्यक है। यदि किसी विशेष कार्यका विचार आ पड़े, तो पुर्त्तगीज-महासभा उसकी निष्पत्ति करेगी। राज्यके समस्त कर्मचारीका पद पुर्त्तगीजके सिवा और अन्य जातिके लोग नहीं पावेंगे। पुर्त्तगालके सभी कामोंकी देख रेख करनेके लिये राजाके साथ एक मन्त्रिसभा रहेगी।' इन्हींके शासनकालमें ४ व्यक्तियोंने मृत राजा डल-सिवाष्टियनका नाम ग्रहण कर पुर्त्तगाल-सिंहासन अपनानेकी कोशिश की। वे एक एकके पकड़े गये और राजदण्डसे दण्डित हो यमपुर सिधारे।

जो ६० वर्ष (१५८०-१६४० ई०) पुर्त्तगाल स्पेन-राज्यके अधीन था, पुर्त्तगाल इतिहासमें वह the Sixty years captivity नामसे प्रसिद्ध है। ६० वर्ष वन्दि-भावमें रह कर पुर्त्तगालको कितनी मुसीबतें झेलनी पड़ी थी, उसकी इयत्ता नहीं। अङ्गरेजराजने १५९५ ई०में पुर्त्तगीजोंसे फेरोनगर छीन लिया और उसे लूटा। पीछे ओलन्दाज, अङ्गरेज और फरासीने उपर्युपरि पुर्त्तगीज उपनिवेश और उनके अधिकृत स्थानों पर आक्रमण करके वाणिज्याधिकार हथिया लिया। राजा फिलीपके उद्योगसे सुविख्यात रणतरी (The Spanish Armada) पुर्त्तगाल उपकूलमें सज्जित हो इङ्गलैण्ड पर आक्रमण करनेके लिये अग्रसर हुई। किन्तु दैवक्रमसे एक भारी तूफान आया जिससे वह लौहवर्मावृत रणतरी समुद्रगर्भमें कहां विलीन हुई, किसीको मालूम नहीं। फिलीपके राज्य-शासनसे ही पुर्त्तगालकी अवनतिका द्वितीय सोपान आरम्भ हुआ।

स्पेनशासनसे उत्त्यक्त हो पुर्त्तगीज लोग १६३४ ई०-को लिसवन नगरमें पहले असन्तोषके लक्षण दिखाने लगे। पीछे १६३७ ई०में एभोरा नगरमें विद्रोहिदलने राज-सैन्यको परास्त कर कुछ दिनके लिये राजकार्यकी परिचालना की थी। आखिर जब स्पेनराज फरासी और कैटलण विद्रोहमें उलझे हुए थे, तब पुर्त्तगीजोंको यह समय विशेष सुविधाजनक मालूम पड़ा। पिट्रो-डि-मेण्डोनशा फरटाडो, एण्टोनियो और लुई-डि-अलमाडा आदि राज्योंके प्रधान प्रधान व्यक्तियोंके षड्यन्त्रसे एक राज-द्रोहिदल संगठित हुआ। १६४० ई०की १ली दिसम्बरको राजप्रासाद पर आक्रमण करके उन्होंने राजसेनाको परास्त किया। सबोंने सलाह करके ब्रगञ्जाके ड्यूकको राजपद ग्रहण करनेके लिये लिख भेजा। १३वीं दिसम्बरको उन्हें लिसवन नगरमें बुला कर राजपद पर प्रतिष्ठित किया गया। इसके बाद समस्त पुर्त्तगालवासियोंने उद्धत हो स्पेनवासियोंको राज्यसे मार भगाया। दूसरे वर्ष १९वीं जनवरीको लिसवनकी महासभाके आदेशसे राजा ४थ जान पुर्त्तगालके राजा और उनके पुत्र थियोडोसस उत्तराधिकारी हुए।

पुर्त्तगीजोंने स्पेनके विरुद्धचारी हो राज्य तो दखल

कर लिया, पर स्वाधीनताकी रक्षा करनेमें अपनेको असमर्थ समझ उन्होंने सहायताके लिये इङ्गलैण्ड, हालेण्ड और फ्रान्समें आदमी भेजा। पहले पुर्त्तगालकी सौभाग्यलक्ष्मी पुर्त्तगाल-अदृष्टाकाशमें उज्ज्वलरूपसे स्नेहधारा बरसती थी, पर पुर्त्तगीज उपनिवेशोंमें ओलन्दाजगण जो अपना आधिपत्य फैलानेके लिये युद्ध-विग्रहमें लिप्त थे उससे पुर्त्तगालको विशेष कष्ट भुगतना पड़ा था। राजा ४र्थ जानके शासनसे परितुष्ट न हो कर उन्होंने मेजेरिन (Mazarin) के ड्यूकको पुर्त्तगालका शासनभार सौंपा और अपनेको पुनः फ्रान्सके अधीन रखना चाहा। इस समय फरासी और स्पेनयार्डोंके साथ घमसान युद्ध चल रहा था। १६५६ ई०में राजा ४र्थ जानकी मृत्यु हुई। उस समय भी स्पेन-फरासी युद्धका अवसान नहीं हुआ था।

राज्यके उत्तराधिकारी डम थियोडोसस (Prince of Brazil) पिताके पहले ही मर चुके थे, इस कारण राजाके द्वितीय पुत्र ६ठे आफन्सो तेरह वर्षकी अवस्थामें राजसिंहासन पर अधिष्ठित हुए। राजमाताने राजकार्यका प्रतिनिधित्व अपने हाथमें लिया। यह रमणी स्वामीकी अपेक्षा बुद्धिमती और तेजस्विनी थी। स्पेनराजके विरुद्ध युद्ध करनेकी इच्छासे उन्होंने मार्सल स्कोमवर्ग पर (Marshal Schomberg) सैनिक शिक्षाका भार सौंपा। १६५९ ई०में डम-एण्टोनियो लुई-दि-मेनेजिसने एलवस नगरमें डन-लुई-दि-हारोको परास्त किया। युद्धमें जय होने पर भी पुर्त्तगालके लिये विशेष सुविधा न हुई। फरासियोंने मेजेरिनकी प्ररोचनासे पुर्त्तगालको सहायता देना नामंजूर किया। अब इङ्गलैण्ड-राज सुयोग पा कर धीरे धीरे अग्रसर हुए। द्वितीय चार्ल्सने पुर्त्तगीज-राजकन्या कैथरिन आव ब्रगञ्जासे विवाह करना चाहा। वे जानते थे, कि इस विवाहमें पुर्त्तगीज-राजमाता प्रचुर औपनिवेशिक-सम्पत्ति दहेजमें देंगी। १६६१ ई०में विवाह स्थिर हो गया। सेण्डविच के अर्ल (Earl of Sandwich) वधू लेनेके लिये १६६२ ई०में लिसवन नगर आये। यौतुकमें इङ्गलैण्डराजको टञ्जियर, वम्बई और गल (Galle) नामक स्थान मिले तथा ओलन्दाज और पुर्त्तगीजोंका विवाद मिटानेके लिये इङ्गलैण्डराज सेनासे सहायता करनेमें सहमत हुए। अंगरेजी सेनाके पहुंचनेके पहले ही स्पेनके साथ विवाद छिड़ गया। उसी साल राजपुत्रको सवालिग घोषणा करके राजमाताने संसाराश्रमका परित्याग किया और मठमें जा कर वे अवशिष्ट जीवन विताने लगीं। यहां उनके परामर्शानुसार काष्टेल मेलहोरके काउण्ट सुजा-इ भास्कोन्सालो राजकार्यकी परिचालना करने लगे। अङ्गरेजी-सेनाके पहुंचने पर राजमाताकी आज्ञासे काष्टेल मेलहरने काफी सेना इकट्ठी की और उसके सेनापति हुए स्कोमवर्ग। इस विपुलवाहिनीको ले कर स्कोमवर्गने जो सब युद्ध किये तथा राजा स्वयं उपस्थित रह कर जिन सब युद्धोंमें जयी हुए थे, उससे उनका 'विजयी' (Alfonso the victorious) नाम रखा गया। १६६३ भिलाफ्लोरके काउण्टकी सहायतासे स्कोमवर्गने पहले अष्ट्रियाराज डन जानको परास्त किया, पीछे एभोरा नामक स्थान जीता। १६६४ ई०में कुइदाद-रोड्रिजो नगरमें पिद्रो जाक्वे-दि मगलहे (Pedro Jaques de Magalhaes)-ने ओसुना (Ossuna)-के ड्यूकको परास्त किया। १६६५ ई०में मेरायलभाके मार्किस मोण्टेने क्लैरोर (Montes Claros) युद्धमें और खुष्टेभाव दा-पेरेराने भिला-भिकोशाके युद्धमें स्पेनी-सेनाके ऊपर जयपताका फहराई। इस प्रकार क्रमशः विध्वस्त हो कर स्पेनराज हतवल हो पड़े। दोनोंके बीच क्षणस्थायी एक सन्धि हुई, पर वह उतनी फलदायक न निकली। काष्टेल मेलहरने अपनी तथा पुर्त्तगालकी क्षमता बढ़ानेके लिये पुर्त्तगालराजके साथ फरासीराजकन्या एलिजाबेथ (Marie Francoise Elizabeth Mademoiselle d' Aumale)-का १६६६ ई०में विवाह कर दिया। यह रमणी फरासीराज ४र्थ हेनरीकी पौती और साभय-निमूके ड्यूककी कन्या थी। फ्रान्सके अधिपति १४वें लुईने इस विवाहका अनुमोदन किया। विवाहमें विपरीत फल घटा। काष्टिल-मेलहरने अपने पांवमें अपनेसे ही कुठारी मारी। नववधूने स्वामीको पसन्द नहीं किया। वे राजभ्राता डम पिद्रोके प्रेममें फंस गईं। प्रायः चौदह मास कलह और घृणित स्वामिसहवासमें समय विता कर उन्होंने विवाहवन्धन-विच्छेदके लिये लिसवनके

श्रेष्ठ-धर्ममन्दिरमें आवेदन किया। इधर डम पिद्रोने अपने भाईको राजप्रासादमें वन्द करके १६६८ ई०के जनवरी मासमें शासनभार अपने हाथ लिया। १३वीं फरवरीको उन्हों ने स्पेनराजको क्युटा राज्य देकर सन्धि की। २४वीं मार्चको पोपकी सम्मतिसे रानीका स्वामित्याग स्वीकृत हुआ। २री अप्रिलको रिजेण्ट डमपिद्रोके साथ उनका विवाह हो जानेसे काम्रल-मेलहर फ्रान्सको भाग गये। दुर्भाग्यक्रमसे ६ठें आफन्सो वन्दी हो कर टार्सिरा और पीछे सिण्ट्रामें निर्वासित हुए। यहीं पर १६८३ ई०में उनकी मृत्यु हुई। उसी साल रानीकी भी मृत्यु हुई थी।

आज तक पिद्रो राजाभिभावक हो राजकार्यकी पर्यालोचना करते आ रहे थे। १६८३ ई०में आफन्सोकी मृत्युके वाद वे पिद्रो नामसे पुर्त्तगालके राजा हुए। १६८७ ई०में उन्हों ने मित्रके अनुरोधसे पुनः मेरिया सोफियाके साथ विवाह करना चाहा। स्पेनराज २य चार्ल्सकी मृत्युके वाद स्पेनका सिंहासन ले कर विवाद पैदा हुआ। इस समय उन्हों ने फरासीराज १४वें लुईके पौत्र ५म फिलिपको सिंहासन देनेका विचार किया तथा १७०१ ई०में फरासी-नौसेनादलको टेगसनदीके मुहाने आ कर रहनेका हुकुम दिया। इङ्गलैण्डकी Whig मन्त्रिसभा पुर्त्तगालके पक्षपातित्व पर विरक्त हुई। जान मेथुअन (Right Hon. John Methuen) नामक कोई व्यक्ति राजकीय और वाणिज्य-सम्पर्कीय कार्यनिष्पत्तिके लिये सन्धिके उद्देश्यसे भेजा गया। १७०३ ई०में राजाने उक्त सन्धिपत्र पर (Methuen Treaty) हस्ताक्षर किया। स्पेनराजसिंहासन ले कर जो युद्ध हुआ, इतिहासमें वह Wars of the Spanish Succession नामसे प्रसिद्ध है। १७०४ ई०में पुर्त्तगीज और अङ्गरेजी सेनाने मिल कर सालभाटेरा और भालेन्सो पर अधिकार किया। दूसरे वर्ष राजा डम पिद्रो अपनी वहन कैथरिन पर (Queen Dowager of England) राजप्रतिनिधित्व अर्पण कर आप मृत्युशय्या पर शायित हुए। इधर अङ्गरेजी सेनापति लार्ड गालवे और पुर्त्तगीज सेनाध्यक्ष जोआ-दा-सुजा तथा मार्किस डास मिनसने मिल कर क्रमशः अल्काण्टारा, कोरिया, द्राक्जिलो, प्लाकेन्सिया, क्युदाडरड्रिजा और आमिला जीता तथा कुछ कालके लिये माद्रिद नगर पर अधिकार किया। राजा रोगशय्या पर शायित रहनेके कारण ये सव विषय कुछ भी जान न सके। वलके क्षयसे वे दिनों दिन अवसन्न होने लगे। १७०६ ई०को अल्काण्टारा नगरमें उन्हों ने मृत्युसे आलिङ्गन किया। सुनियमसे राज्यशासन करके उन्हों ने मितव्ययिताका अभ्यास कर लिया था। १६९७ ई०में उन्हों ने महासभा (Cortes)-का अधिवेशन वन्द कर दिया। १८२८ ई०के पहले और इस सभाका अधिवेशन होने नहीं पाया।

डम पिद्रोकी मृत्युके वाद उनके पुत्र ५म जानने कैथरिनसे राज्यभार ग्रहण किया। पितृवन्धु ड्यूक-आवकाडाभलके परामर्शानुसार वे स्पेनराज ५म फिलीप पर आक्रमण करनेके लिये उद्योगी हुए। इस समय काडाभलके कहनेसे राजा जान अष्ट्रीयसम्राट् १म ल्युवोल्डकी कन्या आर्क-डचेस् मरियानासे विवाह किया। पुर्त्तगालराजने अपनी दलपुष्टि तो की, पर इससे कोई विशेष फल नहीं देखा गया। १७०६ ई०में पुर्त्तगीजगण कैया (Caia) और १७११ ई०में राव-डि-जेनिरो नगरमें अच्छी तरह स्पेनसेना द्वारा परास्त हुए। अनन्तर उट्रेक्टसन्धि (Treaty of Utrecht)-के दो वर्ष वाद अर्थात् १७१५ ई०को माद्रिद नगरमें दोनों राज्यके वीच सन्धि स्थापित हुई। १७१७ ई०में पोपकी अनुमतिसे राजाने तुर्कियोंके विरुद्ध युद्धयात्रा की। विधर्मी तुर्कसेना माटापन अन्तरीपके पास ही पुर्त्तगीजोंसे परास्त हुए। पूर्वोक्त सन्धिके अनुसार फिलीपके पुत्र डम फार्दिनन्दने पुर्त्तगालराजकन्या मेरिया वर्वरासे और डम जोसेफने स्पेनराजकन्या मरियानासे विवाह किया। राजाने पोपको प्रचुर अर्थ दिया था, इसीसे पोपने लिसवनके आर्कविशापको पेट्रयार्क-पद प्रदान किया। राजा भी उसके साथ साथ 'फिडेलीसिमस' (Fidelissimus of the most faithful)-की उपाधिसे भूषित हुए।

१७५० ई०में पिताकी मृत्यु होने पर डमजोसेफ पितृसिंहासनके अधिकारी हुए। १८वीं शताब्दीमें प्रधान राजनैतिक सवष्टियो-दा-कमलहो (Duke of Pombal) उनके राज्यशासन-कार्यमें व्यापृत थे। राजकार्यमें विशेष

पारदर्शिता दिखा कर राजमन्त्रीने राजाका मन चुरा लिया। १७५५ ई०की १ली नवम्वरको भयानक भूमिकम्पमें विशेष दक्षताके साथ उन्होंने प्रजाका अभाव दूर किया था। इसीसे वे राज्यके सर्वमय कर्त्ता और सर्वोके श्रद्धापात्र हो उठे। १६५६ ई०में टाभोरा षड़यन्त्रसे व्यतिव्यस्त हो कर उन्होंने जेसुइट सम्प्रदायको दमन करनेका सङ्कल्प किया। १७६६ ई०में राजाकी पुनः हत्या करनेकी चेष्टा की गई। अन्तमें उन्होंने १७७३ ई०में उक्त सम्प्रदायका रोमकी सन्धिके अनुसार समूल दमन किया।

१७६२ ई०में जव स्पेनराज सप्तवर्षव्यापी युद्धविग्रहमें (Seven years' war) लिप्त थे। उस समय मार्किससिरिया नामक किसी स्पेन-सेनापतिने पुर्त्तगाल पर आक्रमण करके ब्रगञ्जा और अलमिदाको फतह किया। पुर्त्तगाल-राजमन्त्री पोम्वलने इङ्गलैण्डकी सहायतासे स्पेनियार्डोको भेलिन्सिया-अल्काण्टारा और भिला-भेल्हा नामक स्थानमें परास्त किया। १७६३ ई०की १३वीं फरवरीको दोनों दलमें शान्ति स्थापित हुई। राजा जोसेफके राजत्वके शेषकालमें दक्षिण-अमेरिकाके सेक्रामेण्टोका अधिकार ले कर पुनः स्पेनराजके साथ विवाद खड़ा हुआ। यह गोलमाल मिटने भी नहीं पाया था, कि १७७७ ई०में उनका प्राणवियोग हुआ। उनके केवल ४ कन्या थीं जिनमेंसे वड़ी डोनामेरिया फ्रान्सिस्का राजभ्राता डम पिद्रोको व्याही गई थीं। अव वही ३य पिद्रो राजा कह कर घोषित हुए। किन्तु राजा और रानी दोनोंके दुर्वलताका परिचय देनेसे विधवा रानीके हाथ राज्यशासन-भार सौंपा गया। उन्होंने पोम्वालको राज्यसे निकाल भगाया।

जव पुर्त्तगालकी आभ्यन्तरिक अवस्था इस प्रकार थी, फरासी-राज्यमें उस समय (१७७६ ई०में) राष्ट्रविप्लव उपस्थित था। सभी रानीके शासनके विरोधी हो गये। इधर रानीके स्वामी और ज्येष्ठ पुत्र डम जोसेफ कराल कालके गालमें पतित हुए। रानीका दिमाग विलकुल खराव हो गया। अतः जनसाधारणके अनुरोधसे डमजान १७६६ ई०में राज्यके प्रकृत अभिभावक हुए। जो सव पुर्त्तगीज फरासियोंके मतानुसरण करके उत्तेजित हो गये थे अथवा पुर्त्तगीज राज्यमें जो सव फरासीविद्रोहिताके उत्तेजक समझे जाते थे, वे सभी निर्जित और ताड़ित हुए।

जनसाधारणके आग्रहसे जान फारविश-स्केलटरकी अधिनायकतामें ५००० पुर्त्तगीज सेना पूर्व पिरिनिजकी और ४ नौसेनावाही जहाज मार्किस नीजाके अधीन अंगरेजोंसे मिलनेके लिये भूमध्यसागरमें भेजे गये। स्केलटरके फरासी सेनाके साथ विस्तर युद्ध करने पर भी १७६५ ई०में उन्होंने देखा, कि गोडय (Godoy, Prince of the Peace)-की अध्यक्षतामें स्पेनगवर्मेण्टने पुर्त्तगालराजकी मित्रता भूल कर वानेल नगरमें फरासीविप्लवकारियोंके साथ मित्रता कर ली है।

१७६६ ई०में सन हल्डेफन्सोकी सन्धि होनेके वाद स्पेनराजने अङ्गरेजोंके विरुद्ध युद्धकी घोषणा कर दी। स्पेन-सेनाके पुर्त्तगीज सीमान्त पर उपस्थित होनेसे पुर्त्तगीजोंने अंगरेजराजसे सहायता मांगी। सर चार्ल्स ष्टुवार्ड ससैन्य वहां पहुंच गये। आखिरकार स्पेनराजकी मध्यस्थतामें फरासीके साथ सन्धिका प्रस्ताव चलने लगा, पर सन्धि न हुई। १८०० ई०में महावीर नेपोलियनके आदेशसे उनके भाई लुसीन वोनापार्ट (Lucien Bonaparte) माद्रिद नगरमें आये और उन्होंने पुर्त्तगालराजको अंगरेजोंसे मित्रता तोड़ देनेके लिये सूचित किया तथा जिससे फरासी वणिक् छोड़ कर अङ्गरेज आदि अन्यान्य जातियां पुर्त्तगीज वन्दरमें वाणिज्य न कर सके, यह भी कहला भेजा। पुर्त्तगीज मन्त्रियोंने उनकी वात पर कान नहीं दिया। अतः लेकलार्क (Leclerc) के अधीन फरासी सेना स्पेनदेशमें घुसी। ओलिभेञ्जा केम्पमेयर, आरोञ्जेस और फ्लोर-दा-रोजा नामक स्थान विना खून खरावीके स्पेनियर्डोके हाथ लगे। आखिर स्थानमें वैडाजसमें दोनों दलके वीच सन्धि हुई। उस सन्धिकेअनुसार पुर्त्तगीजोंने स्पेनराजको अलिभेञ्जा प्रदेश और पारी नगरकी सन्धिके अनुसार फरासीराजको आमेजन तकका अधिकार छोड़ दिया था।

वैडाजसकी सन्धिसे नेपोलियनका जी नहीं भरा। मन ही मन वे पुर्त्तगालराज्यके ध्वंसका उपाय सोचने लगे। पुर्त्तगालको युद्धमें उत्तेजित करनेके अभिप्रायसे

उन्होंने लेनिस ( Lannes ) नामक एक फरासी सेनापतिको लिसबन नगर भेजा। लेनिस सभी कार्य प्रभुके आदेशसे किया करते थे। इङ्गलैण्डके पक्षपाती मन्त्रिदलको उन्होंने विदा कर दिया। पुर्त्तगालराजको इङ्गलैण्डके विरुद्ध उत्तेजित करनेके लिये नेपोलियनने १८०४ ई०में जूनो ( Junot )-को भेजा। यूरोपके नाना स्थानोंमें युद्ध होनेके कारण उन्होंने पुर्त्तगालराजसे उनकी इच्छाके विरुद्ध कोई कार्य कराना नहीं चाहा। केवल उन्हें निरपेक्ष रहने दिया। १८०७ ई०में नेपोलियन अष्ट्रिया, प्रूसिया और रूषिया जीत कर पुर्त्तगाल ध्वंसका उपाय सोचने लगे।

जूनोने फरासी और स्पेनवाहिनी साथ ले पुर्त्तगाल पर आक्रमण कर दिया। एक दल स्पेन सेनाने मिन्हो और अलेमटेजोको दखल किया। यह संवाद राजप्रासादमें शीघ्र ही पहुंचा। राजा किंकर्त्तव्यविमूढ़ हो इधर उधर ताकने लगे। अङ्गरेज-सेनाध्यक्ष सर सिडनी स्मिथने उन्हें सलाह दी, कि अभी राजप्रतिनिधि और रानीको ब्रेजिलमें जाना ही अच्छा है और वे स्वयं विपद्‌-समुद्रमें पुर्त्तगालकी रक्षा करेंगे। १म मेरिया और डम जान तत्त्वावधान-सभाके हाथ पुर्त्तगाल सौंप कर अङ्गरेजी जहाजसे अमेरिका भाग गये। अङ्गरेजी नौसेनाके टेगस नदीके मुहाने पहुंचते न पहुंचते परिश्रान्त फरासी सेनाने आ कर लिसबन पर अधिकार जमाया।

पुर्त्तगाल पर गोटी जमा कर जूनोने देखा, कि यहांके सभी लोग फरासी-मतके पक्षपाती हैं। स्वाधीनता-प्रयासी मान्यगण्य व्यक्तिगण सभी उनके दलमें मिल गये। मार्किस अलोर्णाने ससैन्य आ कर उनकी अधीनता स्वीकार की। रिजेन्सी-सभा (Council of Regecy)-ने प्रजाका मनोभाव समझ कर उनके विरुद्ध होना नहीं चाहा। जूनोने पुर्त्तगीजोंसे राज्यशासनभार ग्रहण कर राजकोष पर कब्जा किया और पुर्त्तगालराज्यको अपने सेनापतियोंके बीच बांट दिया। १ली फरवरीको उन्होंने 'ब्रगञ्जा-राजवंशका राज्य शेष हो गया' ऐसा कह कर तमाम घोषणा कर दी। उधर ब्रगञ्जाराजसिंहासन पानेकी आशासे उन्होंने पुर्त्तगीजोंको सान्त्वना देनेकी चेष्टा की। नेपोलियनने युद्धके व्ययस्वरूप पुर्त्तगीजोंसे ४ करोड़ फ्राङ्क सिक्के मांगे। जूनोके बहुत कहने सुननेसे २ करोड़ सिक्केसे ही रिहाई मिल गई। जूनोने पुर्त्तगालका राजपदप्रार्थी हो कर सम्राट्‌को सूचित किया। इधर पुर्त्तगालमें फरासी और स्पेनी सेनापतियोंके बीच विवाद उपस्थित हुआ। जूनो लिसबनका परित्याग कर भाग चले। राजकाय अपर्टोके विशपप्रमुख प्रतिनिधि-सभाके हाथ सौंपा गया। उक्त याजकप्रवरने अङ्गरेजोंकी सहायता मांग भेजी। इतने दिनों तक सेनापतियोंके शासनसे सभी पुर्त्तगालवासी तंग तंग आ गये थे। सबोंने फरासियोंको मार भगानेका दृढ़ सङ्कल्प किया। सौभाग्यवश इङ्गलैण्डराजने विशपकी वात पर कान दिया। सर आर्थर वेलेस्ली थोड़ी-सी सेना ले कर पुर्त्तगालमें आ धमके। मण्डेगो नदी पार कर वे दलबलके साथ लिसबनकी ओर रवाना हुए। १८०८ ई०की १७वीं अगस्तको उन्होंने रौलिशानगरमें लाबोर्दे (Laborde)-को और २१वींको भीमएटा नगरमें जूनोको दलबल समेत परास्त किया। फरासियोंके पराजित होने पर सिण्ट्रानगरके अधिवेशन ( Convention of Cintra )-में यह स्थिर हुआ, कि जूनो अपने अधिकृत दुर्गादिको पुर्त्तगीजके हाथ सौंप कर पुर्त्तगालसे चले जांय।

इस प्रकार विना आयासके फरासीशासनसे उत्यक्त हो पुर्त्तगीजोंने पुनः राजरक्षणी-सभा ( Regencey )-की प्रतिष्ठा की और राज्यके सामरिक विभागकी उन्नतिके लिये डमिङ्गो एण्टोनियोंने डिसुजा कोटिनहे नामक व्यक्तिको इङ्गलैण्ड भेजा और वहांकी मन्त्रिसभासे एक उपयुक्त सेनापतिको शिक्षकरूपमें भेज देनेका अनुरोध किया। तदनुसार माननीय जे सि भिलोयर और मेजर जेनरल वेरेसफोर्ड लिसबनमें उपस्थित हुए। पुर्त्तगीजसेना इस प्रकार शिक्षित और अङ्गरेजपरिचालित होने पर भी फरासियोंसे हमेशा भय खाया करती थी। करुणाके युद्धमें सर जान मूरके पराभव और माशल सल्टकी अपर्टो-विजयसे पुर्त्तगीजगण विचलित हो गये। आखिर वेलेस्लीकी अध्यक्षतामें पुर्त्तगीजसेनाने सल्टको अपर्टोसे मार भगाया। इसके वाद मेसिनाके युद्धमें पुर्त्तगीजोंने सचमुच वीर-

जीवनका परिचय दिया था। दक्षिण फ्रान्सके सभी युद्धोंमें विशेषतः सेलामाङ्का और नेभिलेके युद्धमें वे फरासीके विरुद्ध अस्त्रधारण कर अपनी लुप्त-स्वाधीनताका पुनरुद्धार करनेमें समर्थ हुए थे। यूरोपखण्डमें यही पेनिनसुलाका युद्ध नामसे मशहूर है।

युद्धावसानके वाद ही अर्थात् १८१६ ई०में उन्माद ग्रस्ता रानी १म मेरियाकी मृत्यु होने पर राजप्रतिनिधि छठें जान नामसे पुर्त्तगालके सिंहासन पर बैठे। रानी सार्लोता जोआकुइना ( Carlota Joaquina ) उच्चाभिलाषसे प्रणोदित हो राजाके विरुद्ध षड़यन्त्र करने लगी। इसके पहले प्रतिनिधिके कार्यसे सभी असन्तुष्ट हो गये थे। अङ्गरेज सेनापति सर चार्ल्स ष्टुवार्ड और मार्सल वेरेस्फोर्डने पुर्त्तगालका शासन-भार अपने हाथमें लिया। दारुण विपद्के समय क्या युद्धक्षेत्रमें क्या राजसभा वहांकी प्रजा अङ्गरेजका शासन सह्य तो करती थी, पर शान्तिके कोमल क्रोड़ पर वैदेशिकका प्रभुत्व उन्हें अच्छा नहीं लगता था। पुर्त्तगालकी स्वाधीनताके लिये सभी पुर्त्तगीज बद्धपरिकर हुए। १८२० ई०में वेरेस्फोर्डके पुर्त्तगालमें रहनेसे उनका मनोरथ पूरा हुआ। पुर्त्तगीजोंने अङ्गरेज कर्मचारियोंको राज्यसे निकाल दिया और १८२२ ई०में एक नई प्रतिनिधि-सभा तथा एक नई साधारण सभा (New Constitution) संगठित की। सभाकी आज्ञासे फ्युडल प्रथा ( Feudalism ) उठा दी गई और एक नई व्यवस्था की गई। इस समय इङ्गलैण्डेश्वरने राजा जानसे राज्यमें लौट आनेका अनुरोध किया। राजा जान अपने लड़के पिद्रोको ब्रेजिल सिंहासन पर बिठा आप पुर्त्तगालकी ओर अग्रसर हुए। राजा जानके पुत्रके परामर्शानुसार नूतन सभाके पक्षपाती होने पर भी रानी और उनके लड़के डम मिगुएल उनके विरुद्ध कार्य करने लगे। अतः वे लिसवन नगरसे निकाल दिये गये। उधर वे भी निश्चिन्त हो कर नहीं बैठे। राजाके विपक्षमें पुनः षड़यन्त्र करके उन्होंने राजबन्धु मार्किस आव लौले ( Marquis of Loule )-की हत्या कर डाली और राजमन्त्री पलमेला तथा स्वयं राजा प्रासादके मध्य अवरुद्ध किये गये। वैदेशिक मन्त्रियोंके विशेष उद्योग और सहायतासे राजाने पुनर्मुक्ति पाई। पलमेला पुनः मन्त्रिपद पर अधिष्ठित हुए। इसके बाद राजा, रानी और पुत्र मिगुएलको साथ ले ब्रेजिलको चल दिये। वहीं १८२६ ई०में उनकी मृत्यु हुई। वे अपनी सम्पत्ति वालिकाकन्या मेरिया इसावेलाको दे गये।

ब्रेजिलाधिपति ४र्थ डम पिद्रो पुर्त्तगालके सिंहासन पर अधिष्ठित हुए। उन्होंने अङ्गरेजमन्त्री सर चार्ल्स ष्टुवार्डको सनदपत्र लिख कर पुर्त्तगाल भेजा,—"यदि ग्लोरिया अपने भाई डम मिगुएलसे विवाह करे और मिगुएल नूतन सभा (New constitution)-की कार्यावलीका अनुमोदन करे, तो मेरिया सिंहासन पा सकती है।" यह बात मन्त्रिसभाको सूचित कर उन्होंने अपनी कन्या डोना मेरिया-दा-ग्लोरियाको पुर्त्तगाल सिंहासनकी उत्तराधिकारिणी ठहराया। सनद पा कर महासभा बड़ी प्रसन्न हुई और पलमेला भी प्रधान मन्त्रि-पद पर नियुक्त हुए। १८२७ ई०में राजाने मूर्खतावशतः मिगुएलको राजप्रतिनिधि-पद पर अभिषिक्त किया। उच्चाभिलाषी मिगुएलने प्रजासे सहायता पानेकी आशासे उत्फुल्ल हो अपनेको एकेश्वर राजा वतला कर तमाम घोषणा कर दी। पलमेला, सालदान्हा, भिलाफ्लोर, सम्पियो आदि दलवल समेत निर्वासित हुए। इङ्गलैण्ड जा कर वे अपना दुखड़ा रोये। ड्यूक आव वेलिङ्गन और टोरी मन्त्रिसभाने मिगुएलके कार्यका अनुमोदन करके उनकी वात पर जरा भी ध्यान न दिया। अतः भग्नमनोरथ हो पलमेला, काउण्ट भिलाफ्लोर और जोसे एण्टोनियो गारेरो प्रतिनिधि हो कर वालिका रानीकी ओरसे टर्सिरा ( Azores ) द्वीपका शासन करने लगे।

१८३१ ई०में डम पिद्रो ब्रेजिलके राजसिंहासनको अपने वालकपुत्रके हाथ सौंप कर आप लण्डन नगरमें अपनी कन्यासे मिलने चले गये। वहांसे वे अपने भाई मिगुएलका दमन करनेके लिये उद्योग करने लगे। आखिर एजारसमें आ कर उन्होंने समवेत सैनिकमण्डलीको अध्यक्षतामें काउण्ट भिलाफ्लोरको नियुक्त किया और कप्तान सर्टोरियस नौ-सेनापति हुये। १८३२ ई०के जुलाई मासमें डम पिद्रो दलबलके साथ अपर्टो नगरमें आ

धमके। दोनों पक्षमें घमासान लड़ाई छिड़ी। अक्तूवर-मासमें सर्टोरियसने जलपथमें मिगुएलको विशेषरूपसे परास्त कर वदला चुकाया। १८८३ ई०में मेजर जेनरल जोहन कार्लो सालदान्हाने फरासी-सेनापति वोर्मो (Bourmont)-परिचालित मिगुपलसेनाको अपर्टो नगरमें परास्त किया। काउण्ट भिलाफ्लोरने अपर्टोसे अलगार्भ प्रदेशमें जा कर तोलज जोदोको पराजित किया और वहांसे ससैन्य अग्रसर हो कर लिसवन पर अधिकार जमाया। उधर कप्तान चार्ल्सने नेपियर परिचालित वाहिनी सेण्ट भिनसेण्ट अन्तरीपके अदूरवर्त्ती जलपथमें मिगुएलसेनाको हराया। उसी साल रानी मेरिया लिसवन आई। पिता पिद्रो उनके प्रतिनिधि रूपमें राज्य-शासन करने लगे। इङ्गलैण्ड और फ्रान्सकी रानीने २य मेरियाका पक्ष लिया। इस समय मिलित स्पेन और पुर्त्तगीज सेनाकी सहायतासे, विभिन्न सेनापतियोंकी कार्य-कुशलतासे टोरिस, नोभास, अलमाष्टर, वेइरा, ट्रास-अस-मोण्टे, आसिसिरा (Asseiceira), अलेमटेजो और एभोरामण्टके युद्धमें मिगुएल दलवल समेत परास्त हुए। अन्तमें डम मिगुएलने आत्मसमर्पण किया। शर्त यह ठहरी कि वे और उनके वंशधरगण पुर्त्तगाल राज्यमें फिर कभी भी प्रवेश नहीं कर सकते।

१८३४ ई०में रानी २य मेरिया सयानी हुईं। डम पिद्रो ऐसे दुःसह युद्धव्यापारमें लिप्त रहनेके कारण क्रमशः क्लान्त हो पड़े। अतः आराम और अवकाश लेनेकी कामनासे वे लिसवनके निकटवर्त्ती क्वेलुज (Queluz) ग्राममें जा कर रहने लगे। यहां छः दिन रहनेके वाद परिश्रम और वलक्षयजनित दुर्वलतासे उनकी मृत्यु हुई।

पिताकी मृत्युके वाद रानी २य मेरिया पन्द्रह वर्षकी उमरमें पुर्त्तगालसिंहासन पर वैठी। पलमेलोके शासनसे प्रायः सभी विरक्त हो गये थे जिससे एक विशिष्ट दलकी सृष्टि हो गई थी। दोनों दलकी मनमुटावसे राज्यमें महाविशृङ्खलता उपस्थित हुई। वीच वीचमें दो एक लड़ाई भी छिड़ गई। १८४७ ई०में ग्राणाडा महासभा (Convontion of Granada)-की सन्धिके अनुसार दोनोंमें शान्ति स्थापित हुई। किन्तु उसके साथ साथ 'मिगुएलाइट' (Miguelites) दस्युदलने पुनः पुर्त्तगालमें अत्याचार करना आरम्भ कर दिया।

१८३५ ई०में रानी मेरियाने अगष्टस चार्ल्स यूजिन नेपोलियन (Duke of Leuchtenberg)-से विवाह किया। दो ही मासके भीतर यूजिनकी मृत्यु हो जानेसे रानीने पुनः प्रिन्स फार्दिनन्द (of Saxe-Coburg-Gotha, The first king of the Belgians)-से विवाह किया।

१८५३ ई०की १५ वीं नवम्वरको मेरिया परलोकको सिधारीं। पीछे उनके वड़े लड़के ५म डमकी नावालिगी तक उनके पिता (King consort) २य डम फार्दिनन्द पुत्रके अभिभावक हो कर रहे।

१८५५ ई०में पिद्रोने सवालिग हो कर राज्यशासनका भार अपने हाथ लिया। १८५७ ई०में उन्होंने होहेनजोलारण-राजपुत्री ष्टिफानीसे विवाह किया। दासक्रयविक्रयकी प्रथाको रोकनेका संकल्प करके फरासीगण अफ्रिकाके उपकूलकी तलाश करने लगे। मोजाम्विकवासी पुर्त्तगीजोंने फरासी-रणपोतको रोक रखा। फरासी-सम्राट् ३य नेपोलियनने आदमिरल लाभो (Lavaud)-के अधीन एक दल नौ-सेना भेज कर क्षतिपूर्त्तिके लिये रुपये वसूल कर लिये। १८६०-६१ ई०में यहां विसूचिका और पीतज्वरका भारी प्रकोप था। १८६१ ई०के नवम्वर मासमें राजा, उनके भाई डम फार्दिनन्द और डम जानकी विसूचिका रोगसे मृत्यु हुई। इनके शासनकालमें जोहन वैप्तिस्ता, एण्टोनियो केलिसियानो और लुई रेवेलकी सहायतासे साहित्य, इतिहास और विद्याशिक्षाकी विशेष उन्नति हुई थी।

डम लुईने राजा हो कर इतालीराज भिक्टर मानुएलकी कन्या पायाका पाणिग्रहण किया। पलमेलो आदि प्रधान प्रधान राजनैतिक और वीरपुरुषगण एक एक कर कराल कालके शिकार वनते गये। इनके परवर्त्ती ड्यूक आव लोले आगुइयार, मार्किस आभिला, एण्टोनियो मानुएल आदि व्यक्तियोंने राज्यशासनका नेतृत्व ग्रहण किया और युद्धविग्रह भूल कर राजनीतिक कार्यमें मन दिया। १८७० ई०में राजाने राजकार्यसे अवसर देनेके लिये वृद्ध सालदान्हाको दूतरूपमें लण्डननगर भेजा।

वहां राजकार्यमें व्यापृत रह कर १८७६ ई०में उनकी मृत्यु हुई। १८७८ ई०में हाउसआव पियर्सकी पुनर्गठन हुई थी। इनके राजत्वकालमें सेर्पापिराटे रवाटो आइमेन्स और वृटो कपेलो आदि भ्रमणकारियोंने मध्य अफ्रिकाके स्थानोंका गूढ़तत्त्व आविष्कार करके अफ्रिकाराज्यके श्रीवृद्धिका पथ उद्घाटन किया। रिजिनरेडर (Regenerdor) दलके नायक फोएटे पेरिरा डि मेलो १८७१-७७, १८७८-८२ और १८८३ ई०में महामन्त्रिपद पर अधिष्ठित थे। उन्हींके यत्नसे रेलपथ तथा नाना विषयोंकी उन्नति हुई थी।

१८४८ ई०में हाकुं इलेनो प्रणीत पुर्त्तगालका इतिहास पहले पहल मुद्रित हुआ था। १८८० ई०में प्राचीन कवि कामिनके उद्देशसे एक जातीय महोत्सव आरम्भ हुआ।

लुईकी मृत्युके वाद डम कार्लस (Domcarlos) १८८६ ई०की १६वीं अक्टूवरको राजसिंहासन पर अधिष्ठित हुए। १८६४ ई०में उनका जन्म हुआ था। १८६३ ई०में उन्होंने फरासीरमणी एमिलीका पाणिग्रहण किया। पुर्त्तगालके उत्तराधिकारी और राजवंशधर लुई (Prince Royal Luiz Filippe Duke of Braganza) ने १८८७ ई०की २१वीं मार्चको जन्मग्रहण किया था।

इस समय पूर्व और मध्य अफ्रिकामें उपनिवेश ले कर इङ्गलैण्ड और पुर्त्तगालके साथ मनमुटाव रहा। पीछे १८६१ ई०के मई मासमें दोनोंके वीच सन्धि स्थापित हुई। वूअर-युद्धके आरम्भमें पुर्त्तगालने किसीका पक्ष नहीं लिया था। १८६२ ई०में राजस्व विषय ले कर पुर्त्तगालमें विवाद खड़ा हुआ। वैदेशिक ऋणके कारण इङ्गलैण्ड और जर्मनीके साथ पुर्त्तगालका विवाद होने पर था, पर हिञ्जेरिविरोकी चेष्टासे वह आग धधकने न पाई। इस समय देशकी शोचनीय अर्थनैतिक अवस्था ले कर कई जगह विद्रोह होता देखा गया। इनमेंसे १६०३ ई०के जनवरी मासका फण्डेओका विद्रोह विशेष उल्लेखयोग्य है। १६०३ ई०की २३वीं अप्रिलको एक दल अश्वारोही और गोलन्दाजोंने मिल कर साधारण तन्त्रकी घोषणा की। किन्तु यह विद्रोहानल वढ़ने नहीं पाया, शीघ्र ही शान्त किया गया। पार्लियामेण्टके १६०६ ई० सितम्वर मासके अधिवेशनमें साधारणतन्त्रके पक्षपाती प्रतिनिधियोंने राजा डम-कार्लोंको कुछ राजस्व विषयक अपराध पर अभियुक्त किया। तत्कालीन प्रधान मन्त्री जोओ फ्राङ्को (Joao Tranco)-ने विशेष तत्परताके साथ लुप्तप्राय राजशक्तिकी रक्षा करनेकी कोशिश की, पर उनका उद्देश्य फलीभूत न हुआ। मन्त्रिसभाने राजा और मन्त्रीको षड़यन्त्रके अपराध पर अभियुक्त किया। १६०८ ई०की १ली फरवरीको राजा डम कार्लों और काउन्प्रिंसकी हत्या की गई। इसके वाद प्रिन्स मैनुएल (Prince Manuel or Emanoel ii) राजसिंहासन पर बैठे। १६१० ई०में पुनः साधारणतन्त्र घोषित हुआ। राजा अपना परिवार ले कर इङ्गलैण्ड भाग गये। डा० व्रागा (Dr Theophile Braga) इस साधारण तन्त्रके प्रधान सभापति हुए। इस समय पुर्त्तगालमें कैथलिक चर्चकी क्षमता वहुत कुछ घटा दी गई। १६११ ई०के अगस्त मासमें साधारणतन्त्रका पुनर्सगठन हुआ। डा० मैनुएल डि आरियाना (Dr. Manuel-de Arriaga) इस नूतन शासनतन्त्रके सभापति वने और इसके प्रधान मन्त्री हुए डा० सेनोर चैगस (Dr Sehnor Chagas)। इनके मन्त्रित्वकालमें राजपक्षीय दलने कप्तान कुसिरो (Capt. H. M. P. Couceiro)-के अधीन १६११ और १६१२ ई०में विद्रोही हो राजधानी पर आक्रमण किया और वहुतसे नगरों पर अधिकार जमाया। किन्तु उनका वहुत जल्द दमन किया गया। उनमेंसे कुछ पकड़े गये और अति कठोर दण्डाज्ञासे दण्डित हुए।

सैनोर चेगसके वाद डा० भासकनसेलो (Dr. Augusto de Vasconcello) प्रधान मन्त्रीके पद पर सुशोभित हुए। इनके समयमें कोई विशेष घटना न घटी। पीछे १६१२ ई०के दिसम्वर मासमें डा० आफन्सो कोष्टा (Dr. Afonsó Costa) उस पद प्रतिष्ठित हुए। राजकार्य सुचारुरूपसे करनेकी ओर इनका विशेष ध्यान था। अनन्तर १६१४ ई०के फरवरी मासमें डा० मैकोडा (Dr. B. Machado)-ने मन्त्रि-पद सुशोभित किया। महायुद्धका सूत्रपात इन्हींके समय हुआ। पुर्त्तगालने इस युद्धमें अङ्गरेजोंका पक्ष लिया था। मैकोडाके वाद कौनटिहो (Sehnor Countiho) और फिर

उनके वाद १९१५ ई०के जनवरी मासमें जेनरल कैष्ट्रो (Gen. Pimenta de Castro) प्रधान मन्त्री हुए। इस समय साधारणतन्त्र-वादी विद्रोही हो उठे। उन्होंने कैष्ट्रोको पकड़ा और मार डाला। अनन्तर सेनर चैगस (Sehnor Chagas)ने फिरसे मन्त्रिपद ग्रहण किया। पर कुछ समय वाद ही वे इस पदसे हट गये। पीछे डा० कैष्ट्रो (Dr Jose de Castro) उस पद पर नियुक्त हुए। १९१५ ई०के मई मासमें प्रेसिडेण्ट अरियागाने पदत्याग किया। अब डा० ब्रैगो (Dr. Brago) सभापति हुए। इनके समयमें कोई उल्लेखयोग्य घटना न हुई। पीछे डा० मैकोडा (Dr Bernardino Machado) ने सभापतिका पद ग्रहण किया। १९१७ ई०के दिसम्बर मासमें पुर्त्तगालमें फिरसे विद्रोहानल धधक उठा। विद्रोहियोंने जयलाभ करके सभापति मैकोडा और प्रधान मन्त्री कैसटाको पकड़ा और मार डाला। अब शासनतन्त्रका पुनर्गठन हुआ। मेजर पायस (Maj. S. Paes) सभापति और प्रधान मन्त्री हुए। इस समयसे स्वतन्त्र प्रधान मन्त्रिपद विलुप्त हो गया। अपर मन्त्रियोंने स्टेट सेक्रेटरी (Secretary of State)-की आख्या पाई। १९१८ ई०के दिसम्बर मासमें उक्त विप्लवका प्रथम वार्षिक स्मृतिउत्सव बड़ी धूमधामसे सम्पन्न हुआ। इसके कुछ समय वाद ही मेजर पायस विद्रोहियोंके शिकार वने। अनन्तर एडमिरल कैष्ट्रो (Admil. J. C. Castro) सभापतिके पद पर और सेनर वार्वोन (Sehnor Barbau) स्वतन्त्र प्रधान मन्त्रि-पद पर अधिरूढ़ हुए। इनके समयमें प्रजातन्त्रवादियोंने फिरसे विद्रोह खड़ा कर दिया। पर शीघ्र ही उनका अच्छी तरह दमन किया गया और १९१९ ई०के जनवरी मासमें अपोर्टेमें राजतन्त्रकी घोषणा हुई। कप्तान कुसिरो (Capt. H. M. P. Couceiro) राजकार्यकी परिचालनामें नियुक्त हुए। किन्तु कुछ समय वाद ही प्रजातन्त्र फिरसे प्रतिष्ठित हुआ। लिसवनमें विद्रोहिगण 'सोभियट' शासनका दावा करने लगे। उस विद्रोहने ऐसा भयङ्कर रूप धारण किया था, कि प्रेसिडेण्टको दमनमूलक नीतिके पुनः प्रवर्त्तनकी आवश्यकता हुई थी।

पुर्त्तगीज देखो।

पुर्त्तगाली (हिं० पु०) १ पुर्त्तगालवासी, पुर्त्तगालका रहनेवाला। यूरोपकी नई जातियोंमें हिन्दुस्तानमें सबसे पहले पुर्त्तगाली लोग ही आए। पुर्त्तगाली व्यापारियोंके द्वारा अकवरके समयसे ही यूरोपीय शब्द यहांकी भाषामें मिलने लगे। यथा, गिरजा, पादरी, तम्वाकू, आलू आदिका प्रचार तभीसे होने लगा। २ पुर्त्तगाल सम्वन्धी।

पुर्त्तगीज—पुर्त्तगालके खृष्टान अधिवासी। पुर्त्तगाल देखो। जब भारतमें अंगरेज, फरासी और ओलन्दाजोंका नाम निशान न था, उसके पहले पुर्त्तगीजोंने भारतके उपकूलमें व्यवसायके उद्देश्यसे आ कर असाधारण राजशक्तिका परिचय दिया था। सैकड़ों पुर्त्तगीज भारतीय रमणियोंका पाणिग्रहण करके संसारी हुए थे—उन्होंने ही सबसे पहले पाश्चात्य-सभ्यताको भारतवर्षमें अनुप्राणित करके कितने भारतवासियोंकी मति पलट दी थी। उनका प्रभाव दाक्षिणात्यके पश्चिम उपकूलमें आज भी देखा जाता है। पुर्त्तगीजोंका कठोर उत्पीड़न, मोहन प्रलोभन, विश्वासघातकता और प्रवल प्रताप आज भी भारतवासीभूले नहीं है। उनके साथ भारतवासीका कैसा सम्वन्ध था, पहले वही वतला देना उचित है।

पुर्त्तगीजजातिकी उन्नतिका मूल पुर्त्तगीज-राजकुमार डम हेनरिक था। उन्हींके यत्न और अर्थानुकूल्यसे पुर्त्तगीजगण नाना देशोंका आविष्कार, वाणिज्यविस्तार और अनेक राज्याधिकार करनेमें समर्थ हुए थे। रोमक साम्राज्यध्वंसके वाद यूरोपीय वाणिज्य वहुत कुछ परहस्तगत हुआ। इस समय अरवजातिने ही भारतके साथ यूरोपीय वाणिज्यका कुल अधिकार पाया था। पालेस्तिनके महाधर्मयुद्धके वाद स्पेनदेशमें मुसलमानोंके हाथ भारतीय अपूर्वविलासी द्रव्योंका परिचय पा कर यूरोपीय राजगण विमुग्ध हो गये और मणिरत्नाकर तथा विलासभण्डार भारतका प्रकृत सन्धान पानेके लिये वहुत व्याकुल हुए थे। इसका फल यह हुआ, कि पुर्त्तगीज-राजकुमार डम हेनरिकने भारताविष्कारकी ओर ध्यान दिया। १४१८-२० ई०में उन्होंने सबसे पहले पोर्टोसण्टो और मदिरा द्वीपका आविष्कार किया

इसके वाद वे प्रति वर्ष अफ्रिका-उपकूलमें छोटे छोटे जहाज भेजने लगे। उस समय पोप खृष्टान-जगत्के सर्वमय कर्त्ता थे। यूरोपीय सभी राजगण उनके निकट शिर झुकाते थे। इस कारण कुमार हेनरिकने उनसे प्रार्थना की, 'आप जिन जिन देशोंका आविष्कार और अधिकार करें, वे पुर्त्तगालराजके ही अधिकारमें रहे, यही मेरा अनुरोध है। कारण, आपके आदिष्ट खृष्टान-धर्म प्रचार द्वारा आविष्कृत जनपदवासीका अज्ञान अन्धकार दूर करना ही मेरे उद्देश्य हैं।'. पोप और उनके सदस्योंने हेनरिककी प्रार्थना स्वीकार कर ली। हेनरिकके भाई और पुर्त्तगालराज्यके अभिभावक डम पिद्रोने भी उन्हें यह क्षमतापत्र दिया, कि इस समुद्र अभियानमें पुर्त्तगालराजको जो कुछ लाभ होगा, उसका पञ्चमांश हेनरिक पावेंगे और सिवा उनके कोई भी ऐसे अभियानमें अग्रसर न हो सकेंगे।

हेनरिकने किस प्रकार अनेक राज्योंका आविष्कार किया, यह भी कह देना उचित है। जिस देशका प्रथम सन्धान होता था, उस देशके कुछ स्त्रीपुरुषोंको लिसवन नगरमें पकड़ लाते थे। उनके साथ कोई भी वन्दीके जैसा व्यवहार नहीं करता था। वरं पुर्त्तगालको स्वाधीन प्रजासे वढ कर उनका आदर होता था। उन्हें भरण-पोषणके लिये यथेष्ट भूसम्पत्ति मिलती थी। विदेशी होने पर भी सुन्दरी पुर्त्तगीज-रमणियोंके साथ उनका विवाह होता था। कोई कोई सम्भ्रान्त विधवा महिला ऐसी वन्दिनी रमणीको पोष्यकन्यारूपमें ग्रहण करती थी। मृत्युकालमें उसीको सारी सम्पत्ति दी जाती थी। ऐसे आदर और यत्न पर विदेशी मोहित हो जाते थे, कभी भी जन्मभूमिपरित्यागका कष्ट अनुभव नहीं करते थे। वरं वे भी यथासाध्य अपनी अपनी जन्मभूमि और अपने अपने ज्ञात स्थानका सन्धान कह देनेमें कुण्ठित नहीं होते थे। इस प्रकार उन लोगोंसे सन्धान पा कर ही डम हेनरिकने नाना अज्ञात प्रदेशोंका आविष्कार किया था। यद्यपि हेनरिक लाखों चेष्टा करके भी भारतका आविष्कार न कर सके, तो भी वे वीज रोप गये थे जिसके फलसे परवर्त्तीकालमें पुर्त्तगीजगण भारत-आविष्कारमें समर्थ हुए थे, इसमें सन्देह नहीं।

सिंहासन पर अधिष्ठित होनेके कुछ समय वाद ही डम जोआंने जिस देशमें गरम मसाले उत्पन्न होते थे तथा प्रेष्टरजन वास करते थे, उन्हीं उन्हीं देशोंको ढूढ़ निकालनेके लिये उपयुक्त लोगोंको भेजा था। राजाके आदेशसे जोआँ पेरेस्-दा-कोविल नामक आरव्यभाषावित् एक पुर्त्तगीज भी इस कार्यमें नियुक्त हुए। १४८७ ई०की ७वीं मईको उक्त देशोंका आविष्कार करनेके लिये यात्रा कर दी। वे पहले वार्शिलोना, पीछे नेपल्स और रोडस होते हुए आलेकसन्द्रिया पहुंचे। यहां कुछ दिन तक कम्पज्वर भुगत कर उन्होंने कुछ तार खरीदे और वणिक्रूपमें कायरोनगरमें प्रवेश किया। यहां आदेन-यात्री कुछ अरव आ कर उनसे मिले। पीछे पुर्त्तगीज-गण सिनाई पर्वतके पाद देशमें आये। यहां उन्हें वणिकोंसे कालिकट शहरके विस्तीर्ण वाणिज्यका पता लगा। इस वार वे सुआकिम होते हुए आदेन जा कर पृथक् पृथक् हो गये। कोविलहांवने भारतवर्षकी ओर और पैवाने हथियोपियाकी ओर यात्रा की।

कोविल-हांव एक अरवी जहाज पर चढ़ कर पहले मलवार उपकूलवर्त्ती कन्ननूर पहुंचे। वहां कुछ दिन ठहर कर वे कालिकट आये। वहां अदरक और गोल-मोर्चकी अच्छी फसल होती देख वे चमत्कृत हो गये। उन्होंने यह भी सुना, कि यहां दारचीनी और लवङ्गकी खासी आमदनी है। जिसके लिये पुर्त्तगीजराज इतने दिनों तक अनुसन्धान ले रहे थे उस स्थानका सन्धान पा कर कोविलहांव ऐसे प्रसन्न हुए मानों उन्हें स्वर्ग हाथ लगा है। वहांसे वे गोआनगरको चल दिये।

पीछे वे हरमुज द्वीपका परिदर्शन कर अफ्रिकाके उपकूल वावेल-मन्दव प्रणालीके ठीक वाहर जैला नामक स्थानमें और वहांसे कुछ अरव वणिकोंके साथ सोफाला वन्दरमें आये। यहां उन्होंने सुना, कि पास ही ६०० मील लम्बा एक द्वीप है जिसे काफ्रि लोग 'चन्द्रद्वीप' कहते हैं। (अभी मदागास्कर नामसे प्रसिद्ध है)

कोविल-हांवने भारतीय वाणिज्यका कुल हाल जान पुर्त्तगालराजके पास इसकी खवर दी। इसके वाद उन्होंने नाना स्थान परिदर्शन किये थे, किन्तु अपने अदृष्ट क्रमसे वे फिर जन्मभूमिको लौट न सके। एक हवसी-

रमणीके प्रेम पर मुग्ध हो उन्होंने ३३ वर्ष तक आबिसीनियामें समय बिताया और यहीं उनकी मृत्यु हुई।

कोविल-हांव जिस समय गरम मसालेका देश आविष्कार कर निकले, उस समय सुविख्यात कलम्बस पुर्त्तगालराजकी आज्ञासे भारताविष्कारके लिये रवाना हुए। उन्होंने भारतका सन्धान न पा कर सुवृहत् अमेरिका महाद्वीपका आविष्कार करके कीर्त्ति और यश खूब कमा लिया था।

उधर वार्थलोमेओ-दि-दियाजने (१४८६ ई० अगस्तके शेषमें) उत्तमाशा अन्तरीप (Cape of Good-hope)-का आविष्कार किया। इसके पहले और कोई भी यूरोपीय यहां नहीं आये हुए थे। यहां आनेमें दियाजको भारी कष्ट भुगतना पड़ा था, इसीसे पहले इस अन्तरीपका नाम पड़ा 'भटिका अन्तरीप' (Cabo Formentosa), पीछे जब वे पुर्त्तगाल पहुंचे और पुर्त्तगालराज २य जोआंवको कुल हाल कहा, तब उन्होंने भारताविष्कारकी अनेक दिनोंकी आशा सफल होगी, ऐसा समझ कर इसका नाम रखा 'उत्तमाशा'।

१४६५ ई०में मानुएल पुर्त्तगालके सिंहासन पर बैठे। कुछ समय बाद ही उन्होंने राजकुमार हेनरिकके मतका अनुसरण किया। देश देशान्तरोंके आविष्कार और वाणिज्यकी उन्नति की ओर उनका ध्यान आकर्षित हुआ। २य जोआंवके समयके कुछ कागज पत्रोंसे उन्हें मालूम हुआ, कि यूरोपके वाणिज्यकेन्द्र भिनिसके धन और वाणिज्यकी जो कुछ हुई है, वह भारतीय द्रव्यजातसे ही। फिर क्या था, इसकी खबर लगते ही पुर्त्तगीजराजने अतिशीघ्र तीन बड़े बड़े समुद्रपोत बनवाये और अपने हिसाब-रक्षक एस्तेवांव-दा-गामाके पुत्र भास्को-डि-गामाको सबोंका अध्यक्ष बना कर भेजा। भास्को-डि-गामाने सांव-गब्रिएल नामक जहाज पर चढ़ कर यात्रा की। उनके साथ दो और बड़े बड़े जहाज और दो सौ से ऊपर साहसी मनुष्य थे। १४६८ ई०के मार्च मासमें वे मोजाम्बिक नगर पहुंचे। यहां बम्बईसे आये हुए दवाने नामक एक अरबी दलालके साथ उनकी मुलाकात हुई। उस दलालसे भास्को-डि-गामाको बहुत कुछ पता लग गया। उसीके यत्नसे उन्होंने मोजाम्बिकके शेखके षड़यन्त्रसे रक्षा पाई थी।

मोजाम्बिकसे कुइलोया होते हुए भास्को डि-गामा मोम्बासा आये। यहांके अधिपति भी भास्को-डि-गामाका जहाज नष्ट करनेकी कोशिशमें थे, पर पुर्त्तगीजोंके कौशलसे वे कुछ भी न कर सके। डि-गामा उपकूल होते हुए अप्रिल मासमें मेलिन्द शहर पहुंचे। मेलिन्दके राजाने डि-गामासे मुलाकात कर उनकी यथेष्ट अभ्यर्थना की थी। डि-गामाने भी पुर्त्तगालराज प्रदत्त सुवर्णखचित तलवार, स्वर्णसूत्रवेष्टित लाल साटनका वर्म तथा और भी सोनेकी कई चीजें दे कर मेलिन्दराजके सम्मानकी रक्षा की। दवाने ने डि-गामाको खम्भात् (काम्बे) जानेकी सलाह दी थी, पर मेलिन्दपतिने उन्हें कहा, 'आप जिस उद्देश्यसे भारतवर्ष जा रहे हैं, वह कालिकट जानेसे ही सिद्ध हो सकता है।' अनुकूल वायुकी आशासे डि-गामा वहां तीन मास तक ठहरे। यात्राकालमें मेलिन्दपतिने डि-गामाको पथ दिखलानेके लिये दो विचक्षण मांझी लगा दिये। जिनमेंसे एक मालिमखां नामक गुजरातवासी था। २० दिन यात्राके बाद समुद्रवक्षसे कन्ननूरका पहाड़ उनके दृष्टिगोचर हुआ। कालिकटसे ३ कोसकी दूरी पर डि-गामाने लङ्गर डाला।

इस समय कालिकट सर्वप्रधान वाणिज्यस्थान समझा जाता था। प्रायः ६०० वर्षोंसे अरबी वणिक्गण यहां वाणिज्य कर रहे थे। मिस्र, तुरुष्क आदि नाना स्थानोंके सैकड़ों वाणिज्य-पोत इस कालिकट बन्दरमें लंगर डाले रहते थे। मिस्रके वणिक्गण मक्कासे नाना द्रव्य ला कर उसके बदलेमें यहांसे गोलमिर्च और भैषज्य द्रव्य ले जाते थे। पीछे उन सब द्रव्योंकी पुनः यूरोपके नाना स्थानोंमें रफ्तनी होती थी। इस वाणिज्य-व्यापारसे अरबगण महाधनी हो गये थे।

डि-गामाने कालिकटमें आ कर यह घोषणा कर दी, कि उनके साथ बहुतसे जहाज थे, वे सब कहां चले गये, मालूम नहीं। उन्हीं सब जहाजोंकी तलाशमें वे इस देशमें आये हुए हैं। उन्होंने अपने आदमियोंसे कह दिया, कि यदि कोई किसी प्रकारका द्रव्य बेचने आवे, तो उसे मुंहमांगा दाम दे देना। मछली, पक्षी, फल आदि ले कर कितनी नावें उनके जहाजके समीप आईं। पुर्त्तगीजोंने जितना जिसने मांगा, उतना दाम दे कर मत्स्यादि खरीद

लिये। विक्रेतागण इस प्रकार आशातिरिक्त मूल्य पा कर नगर लौट गये और 'पुर्त्तगीजोंकी दयाकी कथा तमाम घोषणा कर दी। धीरे धीरे यह बात सामरीराजके कानमें पड़ी। उन्होंने एक सम्भ्रान्त नायकको पुर्त्तगीजोंका अभिप्राय जाननेके लिये भेजा। डि-गामाकी ओरसे दवानने आ कर राजाके समीप जहाज अन्वेषणकी कथा और गरममसाले तथा भैषज्य-द्रव्यादिका वाणिज्यप्रसङ्ग उपस्थित किया। सामरीराजने दवानको अनेक पक्षी और फलमूलादि उपहारमें दे कर विदा किया और डि-गामाके इच्छानुसार गोलमिर्च तथा भैषज्यादि खरीदनेका वचन दे दिया।

जब अरबीय वणिकोंको इसकी खबर लगी, तब वे बड़े ही विचलित हुए। जिससे पुर्त्तगीज लोग भारतके उपकूलमें किसी प्रकारका वाणिज्य न कर सके, इसके लिये वे राजाके प्रधान दीवान तथा प्रधान गुमस्ताके साथ मन्त्रणा करने लगे। वणिकोंने राजपुरुषोंको समझा कर कहा, कि पुर्त्तगीज लोग दूर देशसे केवल वाणिज्यके अभिप्रायसे यहां नहीं आये हैं, देशकी अवस्था जान कर इस देशको अधिकार वा लूट करनेके इच्छासे ही आये हुए हैं। इस समय राजाको विशेष सतर्क होना उचित है। इन सब वणिकोंको यथेष्ट उत्कोच दे कर राजपुरुषोंको अपने हाथ कर लिया।

राजपुरुषोंकी प्ररोचनासे राजाका मन पलट गया। जब दवान राजाके समीप संवाद देने गये, तब राजाने कोई उत्तर न दे उन्हें लौटा दिया। इधर अरबगण डि-गामाके ध्वंसके लिये षड़यन्त्र करने लगे। इस समय अलओपेरेज नामक सेभिल-निवासी एक व्यक्ति कालिकटमें रहता था। वह मुसलमानी धर्म ग्रहण करके अरबोंका विशेष प्रीतिभाजन था। इसी व्यक्तिने स्वदेशवासी डि-गामाकी रक्षा की थी। इससे डि-गामाको यदि भीतरी खबर न लग जाती तो देश लौट नहीं सकते थे। अनेक चेष्टाके बाद डि-गामाने वाणिज्य-द्रव्य खरीदनेका अधिकार तो पाया, पर उनके व्यवसायमें विपरीत फल घटा। वे निर्दिष्ट मूल्यकी अपेक्षा अतिरिक्त मूल्य दे कर खरीद करने लगे। इस पर राजपुरुषोंने राजाको खबर दी, 'पुर्त्तगीज लोग वाणिज्यकी आशासे यहां नहीं आये हुए हैं, यदि ऐसा होता, तो वे अन्याय मूल्य दे कर चीज नहीं खरीदते। निश्चय ही दालमें कुछ काला है।' राजाने राजपुरुषोंकी बात पर विश्वास न कर डि-गामाको राजसभामें आनेका बुलावा भेजा। पहले डि-गामा राजसभामें उपस्थित होनेको राजी न हुए। पीछे जब कालिकटराजकी ओरसे तीन उच्चपदस्थ नायकोंने जा कर राजाका अभिप्राय जताया, तब वे आनेको राजी हुए।

डि-गामा उत्कृष्ट वेशभूषा और महा आडम्बरसे कालिकटकी सभामें पहुंचे। उन्होंने मेलिन्दके अधिपतिको जैसा नजराना दिया था, सामरीराजको भी वैसा ही नाना प्रकारका मूल्यवान् द्रव्य भेंट दे कर सन्तुष्ट किया। दूसरे दिन कालिकटराजने भी काफी सामग्री भेज कर वास्को-डि-गामाके सम्मानकी रक्षा की। अरबीय वणिकोंने पहलेसे ही कोतवालको रिशवत दे कर वशीभूत कर रखा था। दूसरे दिन कोतवालने डि-गामाको राजाके समीप ले जानेके बहानेसे एक दूरस्थ ग्राममें ले जा कर कैद कर लिया। केवल राजाके भयसे वह डि-गामाका प्राणसंहार कर न सका। कोतवालने डि-गामासे कहा, 'यदि आप अपने जहाजका कुल माल कोठीमें उतार दें तो आपको किसी विपदकी आशङ्का नहीं है।' डि-गामाने अपने सहकारी सेतुवलको जहाजमें भेज कर अपने भाईको संवाद दिया, कि जहाज परसे कुछ माल यहां भेज दो। नाव पर लद कर माल आने लगा, तो भी डि-गामाने छुटकारा न पाया। उनके भाईने कहला भेजा, कि यदि वे अति शीघ्र छोड़ न दिये जायंगे, तो बन्दरमें जितने जहाज और नाव हैं, सबोंको वे विध्वंस कर डालेंगे। यह खबर पाते ही कोतवालने राजाको सूचित कर दिया। राजाने उसी समय डि-गामाको प्राणदण्डका हुक्म दे दिया। किन्तु ब्राह्मण-मन्त्री और कोषाध्यक्षके अनुरोधसे यह दारुण आदेश रुक गया। जहाज परसे निकोला कोएल्हो दो नायकोंके साथ आ कर राजासे कहा, कि यदि आप डि-गामाको छोड़ न देंगे, तो पुर्त्तगाल-राज इस विश्वासघातकताका प्रतिशोध लेनेके लिये अवश्य हथियार उठायेंगे। राजाने ब्राह्मणमन्त्रियोंके परामर्शसे उसी समय डि-गामा-

को छोड़ देनेका हुकुम दे दिया और कहा, "दुष्ट व्यक्तिको सलाहसे ऐसा अन्याय कार्य हुआ, इस कारण वे बड़े ही दुःखी हैं।" छुटकारा पा कर भास्को-डि-गामाने वहुत जल्द कालिकटका परित्याग किया। जाते समय वे यह सूचित करते गये, कि किसी न किसी दिन वे दुर्वृत्त मुरों (अरवों)-को ध्वंस करने अवश्य आयंगे।

कन्ननूरके निकट जव उनका जहाज पहुंचा, तव वहांके राजाने उनका यथेष्ट आदर सत्कार किया और अपने जहाज पर जितना द्रव्य लद सकता था, उससे भी अधिक गोलमिर्च और दारचीनी भेज दी। कन्ननूरराजने सोनेके पत्तर पर पत्र लिख कर पुर्त्तगालराजसे मित्रता कर ली। कन्ननूरराजकी आतिथेयता पर डि-गामा विमुग्ध हो गये थे। १४६८ ई०की ५२वीं नवम्बरको उन्होंने कन्ननूर छोड़ा। गोआके सूबेदारने जव सुना, कि पुर्त्तगीज-जहाज आया है, तव उन्होंने अपने पोताध्यक्षको दलवलके साथ उसे पकड़ लानेको भेज दिया। पुर्त्तगीजोंके हाथसे उसे यथेष्ट कष्ट भुगतना पड़ा था।

प्रत्यागमनकालमें नाना स्थानोंका दर्शन कर १४६६ ई०की १८वीं सितम्वरको डि-गामा दलवलके साथ लिसवन नगर पहुंचे। पुर्त्तगालराजने महासमादरसे उन्हें ग्रहण किया और तरह तरहके उपढौकन दे कर उच्च सम्मानसे भूषित किया।

दूसरे वर्ष डि-गामाके अनुरोधसे पेद्रो-अल्वरेज-केव्रल कालिकटमें वाणिज्य स्थापन करनेके लिये भेजे गये। इस वारकी यात्रामें केव्रलके साथ युद्धोपयोगी १३ वड़े वड़े जहाज, प्रभूत युद्धोपकरण, राजयोग्य अनेक उपहारद्रव्य, उस समयके प्रधान और विख्यात नाविकगण तथा १२०० मनुष्य थे। उनके दलस्थ प्रधान-व्यक्तियोंमेंसे वार्थल-मिउ-दि-दियाज, डि-गामाके सहयात्री निकोला कोपलहों और दो-भाषी गाम्पार थे।

१५०० ई०की ६वीं मार्चको केव्रलका जहाज निकला। इस यात्रामें उन्होंने ब्रे जिल आदि कई एक नूतन स्थानोंका आविष्कार किया। भारत-उपकूलमें उपस्थित होनेके समय काम्बेदेशस्थ 'गोगो' नामक बन्दर पर सबसे पहले उनकी नजर पड़ी। वहांसे उपकूल होते हुए केव्रल अञ्जद्वीप (Angedive) में आये। यहां पर मांझी मल्लाहोंने कुछ काल तक विश्राम किया। ३०वीं अगस्तको (लिसवन छोड़नेके प्रायः ६ मास बाद) वे कालिकटमें उतरे। यथासमय उन्होंने सामरीराजके निकट उपयुक्त व्यक्ति भेज कर वाणिज्य स्थापनके लिये उनकी सहायता और अनुमति मांगी। सामरीराजके सम्मत होने पर दोनों ओरसे एक सन्धिपत्र लिखा गया। पुर्त्तगीजोंने महासमारोहसे वीच कालीकटमें एक कोठी निर्माण की। कप्तान आयरस-कोरियर और ७० यूरोपीयके हाथ उस कोठीका रक्षाभार सौंपा गया। कप्तानके जीवनके प्रतिभूस्वरूप सम्भ्रान्त वणिक् वंशीय दो वणिक् पुत्र कप्तानके जहाज पर जा कर रहे।

पुर्त्तगीजोंने कोठी तो खोली, पर अनेक चेष्टा करने पर भी पहले उन्हें माल न मिला। जितने अरवी वणिक थे, सव कोई मिल कर जिससे पुर्त्तगीज किसी प्रकारका वाणिज्य द्रव्य न पा सके, प्राणपणसे उसकी कोशिश करने लगे। केव्रलने सामरीराजको इसकी खवर दी। पर क्या करना उचित है, उसे सामरीराज स्थिर न कर सके। अनन्तर केव्रालने १६ दिसम्वरको माल लदे हुए अरवी जहाज पर आक्रमण किया और उसे लूट लिया। इस पर नगरके सभी अरव उत्तेजित हुए और कुठियालके मकान पर आक्रमण कर उसे तहस नहस कर डाला। इस प्रकार दोनों दलमें विषम विवादका सूत्रपात हुआ। पुर्त्तगीजोंने जहां जितने जहाज देखे, सवोंको लूटा और ध्वंस कर डाला। अरवोंने भी मोका पा कर जलपथमें पुर्त्तगीजों पर चढ़ाई कर दी और इस प्रकार प्रतिशोध ले कर प्रतिहिंसावृत्तिका चरितार्थ किया। इस विवादमें भिनिसीयगणने अरवोंका पक्ष लिया था।

केव्रल कोचिनको भाग गये। कोचिनराजने (Trimumpura) केव्रलको अपने यहां आश्रय दिया। कोचिनराज सामरीराजकी तरह सहायसम्पत्तिशाली नहीं होने पर भी उनकी उदारता, नम्रता, सहृदयता और सत्यप्रियता पर पुर्त्तगीजगण विमुग्ध हो गये थे।

कोचिनमें रहते समय कन्ननूर और कोलम्ब-राजने केव्रलके निकट दूत भेजा था और सूचित किया था, कि कोचिनराज उन्हें जिस दरमें गोलमिर्च और अदरक

देंगे, उससे कम दरमें हम वे सब द्रव्य देनेको प्रस्तुत हैं।

१५०१ ई०की १०वीं जनवरीको केब्रल कोचिन छोड़ रहे थे, कि उसी समय कोचिनराजने उन्हें खबर दी, कि सामरीराजने उन पर चढ़ाई करनेके लिये १५०० आदमियोंके साथ एक बेड़ा जहाज भेजा है। उनके आक्रमण करनेके पहले ही केब्रलने बड़ी तेजीसे उनका पीछा किया, पर समुद्रमें तूफान आ जानेसे युद्ध न हुआ। केब्रल १५वीं जनवरीको कन्ननूर पहुंचे। यहांके राजाने पुर्त्तगालराजके लिये प्रचुर उपहार भेज कर पुर्त्तगीजोंके साथ मित्रता कर ली और उन्हें अपने राज्यमें स्वाधीन भावसे बाणिज्य करनेका अधिकार दे दिया। यहां केवल एक दिन रह कर केब्रलने स्वदेशकी यात्रा कर दी। १५०१ ई०क २१वीं जुलाईको केब्रल लिसबननगर पहुंचे। वे अपने साथ जहाज पर लाद कर दारचीनी, अदरक, गोलमिर्च, लवङ्ग, जायफल, जयित्री, मृगनाभि, कस्तूरी, शिलाजतु, कुंदरू, चीनके बरतन, तेजपात, मस्ति (Mastic), धूप, धूना, गन्धरस, श्वेत और रक्तचन्दन, कपूर, मुसवर, तृणमणि (Amber), लाक्षा, मिस्रके रक्षित शव (Mummy), अफीम और नाना प्रकारके भैषज्य द्रव्य लाये थे।

केब्रलके लिसबन पहुंचनेके पहले पुर्त्तगालराजने बहुत दिन तक उनके प्रेरित जहाजोंका कोई संवाद न पा १५०१ ई०की १०वीं अप्रिलको जोआँव-दा-नोभा नामक गालिसीबको अपने जहाजोंके अन्वेषणमें भेजा था। केब्रलके कोचिन छोड़नेके बाद; दा-नोभा कन्ननूर होते हुए राहमें कालिकटके कुछ जहाजोंको डुबा कोचिन पहुंचे। यहां आनेसे मालूम हुआ, कि राजा पुर्त्तगीजों पर बड़े बिगड़े हैं। कारण, केब्रल राजाको बिना कहे हुए अथच उनके आदमीको ले कर चले गये हैं। केब्रलने जिन सब लोगोंको कोचिनमें रख छोड़ा था मुसलमानोंके हाथसे उनमेंसे किसीकी भी रक्षाकी सम्भावना न थी। पर राजाने नितान्त दयापरवश हो उन्हें नायकसैन्यके रक्षिस्वरूप नियुक्त किया है। अब दा-नोभा वहां कुछ काल भी ठहर न सके और कन्ननूरके लिये रवाना हो गये। यहां मुसलमानोंने आपसमें मेल कर लिया और किसीने भी उनसे माल न खरीदा। दा-नोभाके पास नकद रुपये अधिक न रहनेके कारण वे भी इच्छानुसार माल न ले सके। इस समय उदारहृदय कोचिनराजने प्रायः डेढ़ हजार मन गोलमिर्च, ५०० मन दारचीनी, ६५ मन अदरक और कुछ गांठ कपड़ेका अपनी जामिनी पर दिलवा कर दा-नोभाके मानसम्भ्रमकी रक्षा की। दा-नोभा जो सब यूरोपीय द्रव्यजात अपने साथ लाये थे, उन्हें कन्ननूरमें एक गुमास्तेके जिम्मे कर स्वदेशको चल दिये। उन्होंने कालिकटके एक जहाजको लूट कर बहुमूल्य मणिमाणिक्यादि पाये थे।

पुर्त्तगालराजने समझा, कि जब तक अरबोंका बाणिज्य-द्रव्य ध्वंस नहीं किया जायगा, तब तक पुर्त्तगीजगण कभी भी भारतउपकूलमें मर्यादाकी रक्षा न कर सकेंगे। इस कारण उन्होंने २० जहाज प्रस्तुत किये। भास्को-डि-गामाके अधीन १५ और उनके आत्मीय एस्तेवांव-डि-गामाके अधीन ५ जहाज थे। इस बार दूसरी बारकी अपेक्षा जहाजमें यथेष्ट युद्धसामग्री और ८०० महायोद्धा थे। कोचिन और कन्ननूरके राजदूत भी उनके साथ लौटे। इस बार भास्को-डि-गामाने यह स्थिर कर लिया कि भारत उपकूलमें सभी समयके लिये बेड़ा उपस्थित रहेगा और भारतसागरमें लूटमें जो माल हाथ लगेगा, उसीसे उन सब जहाजोंका खर्च चलेगा। १५०२ ई०की २५वीं मार्चको जहाज पुर्त्तगालराजकी सनद ले रवाना हुआ।

मोजाम्बिक, मेलिन्द आदि बन्दर होते हुए भास्को-डि-गामाने कन्ननूर आ कर लंगर डाला। राहमें उन्होंने सामरीराजके गुमाश्ता खोजा कासिमके भाईका माल लदा हुआ एक जहाज दखल किया।

कन्ननूरराजके साथ भेंट करके डि-गामाने पुर्त्तगालराजप्रदत्त उपहार उन्हें प्रदान किया। राजाने भी पुर्त्तगाल-राजकी महिषीके लिये हीरामुक्ता दी थी।

कन्ननूर, कोचिन और कोलम्ब छोड़ कर और किसी भी स्थानके वणिक् न आ सके, इसके लिये डि-गामा उपकूलके नाना स्थानोंमें जहाज भेज कर युद्धका आयोजन करने लगे। अनन्तर कालिकटमें आ कर उन्होंने देखा, कि बन्दरमें एक भी मुसलमानी जहाज नहीं है,

पुर्त्त गीजोंके भयसे सभी भाग गये हैं। इस वार पुर्त्त-गीजने भी दारुण अत्याचार आरम्भ कर दिया। राजाने डि-गामाके साथ सन्धिस्थापन करनेके लिये ब्राह्मण और कुछ कर्मचारी भेजे। पुर्त्त गीजोंने सबोंके नाक कान काट डाले और पांव वांध कर खूब अत्याचार किया।



भास्को-डि-गामा।

ब्राह्मणका निग्रह सुन कर सामरीराज आग ववूले हो गये। मुसलमान लोग भी पुर्त्त गीजके अत्याचार पर नितान्त क्रुद्ध हो राजाके साथ पुर्त्त गीजध्वंसका आयोजन करने लगे। इधर जिस प्रकार सामरीराजके

साथ विरोध गुरुतर हो उठा था, उधर उसी प्रकार कोचिनके राजा और कोलम्बकी रानी ये दोनों आशानुरूप-गरम मसाले दे कर यथा साध्य डि-गामाका सन्तोष विधान कर रहे थे। डि-गामाने वाणिज्यकी सुविधाके लिये सब जगह एक निर्दिष्ट दर और परिमाण स्थिर कर दिया था।

वाणिज्यसूत्रसे जितना ही अर्थागम होने लगा, उतना ही पुर्त्तगीजोंका अधिकार भी बढ़ने लगा। मुसलमानोंने ६ सौ वर्ष तक वाणिज्य किया था, पर वे उतना अत्याचार करनेको कभी साहसी न हुए थे, अब पुर्त्तगीजोंने उससे कहीं बढ़ कर अत्याचार करना आरम्भ कर दिया। पुर्त्तगीजोंके साथ अब कोई भी इच्छा करके व्यवसाय करना नहीं चाहता। पर बहुतेरे प्राणके भयसे मानसम्भ्रम-नाशके भयसे तथा उत्पीड़नके भयसे व्यवसाय चलानेको बाध्य हुए। इस समय अनेक प्रधान प्रधान मुसलमान वणिक् भारत-उपकूल छोड़ कर चले जानेको बाध्य हुए थे। क्रमशः पुर्त्तगीजोंने प्रवाल, ताँबेका पत्तर, सिन्दूर, कम्बल, पीतलके बरतन, रंगीन कपड़े, छुरी, लाल पगड़ी, दर्पण और रंगीन रेशम का व्यवसाय भी खास कर लेनेका आयोजन किया।

सामरीकने पुर्त्तगीज जहाजकी अवस्था जाननेके लिये एक ब्राह्मणको दूतके रूपमें सन्धि प्रस्तावके बहाने डि-गामाके निकट भेजा। किन्तु डि-गामाने राजाका अभिप्राय समझ कर ब्राह्मणदूतकी यथेष्ट लाञ्छना की थी। अपने कुत्तेसे ब्राह्मणका सर्वाङ्ग क्षत विक्षत कर डाला और अन्तमें नाक कान काट कर विदा कर दिया। ऐसा दूतनिग्रह सभ्यसमाजमें कभी भी किसीने नहीं देखा होगा।

सामरीराजके समुद्रपोताध्यक्ष खोजा कासिमने बहुतसे युद्ध जहाज ले कर पुर्त्तगीजों पर आक्रमण कर दिया। पुर्त्तगीज लोग जलयुद्धमें सिद्धहस्त थे। विशेषतः उनके पास अच्छी अच्छी कमान और गोला गोली रहनेके कारण उनका प्रभाव मुसलमान लोग सह्य कर न सके। धीरे धीरे मुसलमान सभी रणपोत विध्वस्त हुए। इस समय खोजाके स्त्रीपुत्रपरिवार और अनेक सम्भ्रान्त मुसलमान महिलाएं पुर्त्तगीज पोताध्यक्ष सिलेयटके चंगुलमें फँसी। सदारको सुवर्णनिर्मित और बहु मणिमाणिक्यखचित एक महम्मद्की प्रतिमा भी हाथ लगी थी। सदारके वीरत्व पर प्रसन्न हो डि-गामाने उसे सर्वप्रधान पोताध्यक्ष बनाया तथा जलमें वा स्थलमें उसीके इच्छानुसार कार्य करनेका पूर्ण अधिकार दिया। इसका फल यह हुआ, कि सदारने जलपथमें एक प्रकारकी दस्युवृत्ति आरम्भ कर दी। भारतवासी मुसलमानोंकी मक्कायात्रा बंद हो गई।

डि-गामाने इस प्रकार भारत-उपकूलमें पुर्त्तगीज-शक्तिकी जड़ मजबूत करके १५०२ ई०की २८वीं दिसम्बरको स्वदेशयात्रा की।

कोचिनराजने पुर्त्तगीजकी यथासाध्य सहायता की थी। इस कारण सामरीराजने कोचिनराज्यको तहस नहस कर डालनेके लिये बहुत-सी सेना भेजी। इस समय पुर्त्तगीज अधिनायक सोदार भी घटनाक्रमसे कोचिन पहुंच गये थे। यहाँका पुर्त्तगीज कोठीवाल फर्णान्दिज कोरियाने भी कोचिनराजको सहायता पहुंचानेके लिये सोदारसे अनुरोध किया। किन्तु उन्होंने अपनी स्वार्थसिद्धिके लिये इस ओर उतना ध्यान नहीं दिया। जिस राजाने अपनी विपदको तुच्छ जान कर पुर्त्तगीजोंको यथासाध्य उपकार किया था, अभी उसी राजाको विपदमें डाल कर स्वार्थपर सदार वहाँसे चल दिये। किन्तु उनकी स्वार्थपरताका फल बहुत ही जल्द मिल गया। वे अब काम्बे-उपकूलके निकट कुछ मुसलमानी जहाजोंको लूट और दग्ध कर कुड़िया-मुड़िया द्वीपमें पहुंचे, तब वहां वे अकस्मात् प्रबल तूफानसे अपने भाई समेत जलमग्न हो गये। अब पुर्त्तगीज कप्तानगण किसी दूसरेको अध्यक्ष बना कर कोचिनराजको सहायता देनेके लिये अग्रसर हुए। पर कन्ननूरमें वे अधिक समय तक ठहर गये। इधर कोचिन पहलेसे ही सतर्क थे। इस समय कोचिनराजकी बहुतसी सेना अर्थके लोभसे अपने प्रभुका परित्याग कर कोचिनराजके यहां रहने लगी। सामरीराजने उन्हें तथा निर्वाचित नायर-सेना (कुल ५००००) ले कर कोचिनराज्य पर आक्रमण कर दिया। इस युद्धमें कोचिनराजपुत्र युवराज नारायणने प्राणविसर्जन किया। पीछे कोचिनराज स्वयं रणस्थलमें उपस्थित हुए। पर उनकी सभी चेष्टाएं निष्फल गईं। उन्होंने थोड़ी-सी सेना और अपने आश्रित पुर्त्तगीजोंको ले कर वैपिम

द्वीपमें आश्रय लिया। उस समय तक भी कन्ननूरमें जो पुर्त्तगीज सेना ठहरी थी उनकी नींद नहीं टूटी। इधर सामरीराजने कोचिनराजको कहला भेजा, 'यदि आप अपने आश्रित पुर्तगीजोंको मेरे पास भेज दें, तो मैं किसी प्रकार आपको कष्ट न दूंगा।' किन्तु आश्रितवत्सल कोचिनराज यद्यपि भारी विपदमें पड़े हुए थे तो भी वे सामरीराजके कथानुसार कार्य कर न सके। उन्होंने कहला भेजा, कि प्राण जाने पर भी मैं विश्वासघातकता न कर सकूंगा।

जिस समय भारतवर्षमें पुर्त्तगीजोंको ले कर इस प्रकार गोलमाल चल रहा था। उसी समय पुर्त्तगाल-राजने भी मुसलमानोंका सामुद्रवाणिज्य ध्वंस करनेके लिये तीन पोताध्यक्षके अधीन पुनः तीन बारमें ६ जहाज भेजे। प्रथम दलमें आफन्सो-दा-आलबुकार्क, द्वितीय दलमें उनके सम्पर्कीय भ्राता फ्रान्सिस्को-दा-आलबुकार्क और तृतीय दलमें आएटनिओ-दा-सालदानहा अधिनायक हुए। ये तीनों बेड़े यथाक्रम १५०३ ई०को ६ठी अप्रेल और १४वीं अप्रेलको लिसबनसे छूटे थे।

कन्ननूरमें आ कर आलबुकार्कने कोचिनराजकी विपद्वार्त्ता सुनी। अब वे यहां और अधिक काल तक ठहर न सके, २री सितम्बरको वैपिम द्वीपमें आकर कोचिनराजसे मिले।

कोचिनकी रक्षाके लिये सामरीराज जो सब सेना छोड़ गये थे, पुर्त्तगीजोंकी रणतरी देखनेके साथ ही वे सबके सब नौ दो ग्यारह हो गये। कोचिनराज निर्विवाद-से अपनी राजधानी पहुंचे। फ्रान्सिस्को-दा-आलबुकार्कने कोचिनराजकी विश्वस्तता और सरलताके लिये कृतज्ञता प्रकाशपूर्वक उन्हें १०००० डुकाट मुद्रा नजराना दे कर उनके सम्मानकी रक्षा की। केवल इतना ही नहीं, कोचिनके अधीन जिन सब सामन्तराजोंने अवाध्यताका परिचय दिया था अथवा सामरीराजका पक्षावलम्बन किया था, फ्रान्सिस्कोने उनमेंसे सबोंका दमन किया।

२७वीं सितम्बरको कोचिन नगरमें पुर्त्तगीजोंके सर्व प्रथम दुर्गकी नींव डाली गई। इस समय आफन्सो-दा-आलबुकार्क स्वयं कोचिनमें रह कर दुर्गका निर्माण करा रहे थे। जब दुर्ग बिलकुल तैयार हो गया, तब पुर्त्तगाल-राजके नामानुसार उसका 'मानुयल' नाम रखा गया।

अब पुर्त्तगीज लोग उच्चाशासे उन्मत्त हो भीमपरा-क्रमसे कालिकटके निकटवर्त्ती नाना स्थानों पर आक्रमण करने लगे। हजारों निरीह प्रजाने पुर्त्तगीजोंके उत्पीड़न और निग्रहसे प्राण गंवाये। सामरीराजने अपनी प्रिय-प्रजाके धन-प्राणकी रक्षाके लिये चारों ओर बहुसंख्यक नायरसेना भेजी, किन्तु पुर्त्तगीजोंके कूटयुद्ध और गुप्त अग्न्यस्त्रके प्रभावसे अधिकांश सेना इनके सामने ठहर न सकी। सभ्य जगत्में जिसे न्याययुद्ध कहते हैं, पुर्त्तगीज लोग उस युद्धनीतिका अवलम्बन नहीं करते थे। वे लोग अकस्मात् जहां जा पहुंचते थे, वहां सामने जिसे पाते, उसीको मार डालते अथवा यथासर्वस्व लूट कर घर द्वार जला देते थे। राजसेनाके वहां पहुंचने से ही वे दुम दबा कर भाग जाते थे। जब वे थोड़ी-सी सेना देखते, तब उनकी गोलागोलीके सामने किसीका आनेका साहस नहीं होता था। इस प्रकार पुर्त्तगीजोंने वाणिज्य व्यवसायमें आ कर केवल मुसलमान वणिकोंको ही नहीं, उपकूलवासी सभी भारतीय प्रजाको व्यतिव्यस्त कर डाला।

सामरीराजने कोलम्बकी शासनकर्त्री और रानी-को कहला भेजा, कि पुर्त्तगीज लोग जिससे उनके अधि-कारके मध्य एक भी कोठी खोल न सके, इस पर विशेष ध्यान रखें। किन्तु यहां मुसलमान अथवा कोई विदेशी वणिक्के उपस्थित नहीं रहनेसे पुर्त्तगीजोंने रानीको मीठी मीठी बातोंसे प्रसन्न कर अपना मतलब निकाल लिया। यहां एक गिर्जा पहलेका ही बना हुआ था। अभी एक बहुत बड़ी वाणिज्यकी कोठी खोली गई। देशीय लोगोंको काथलिक ईसा-मतकी शिक्षा देनेके अभिप्रायसे पुर्त्तगीज-पादरी रड़रिगोने यहां अड्डा जमाया।

फ्रान्सिस्को-दा-आलबुकार्कने जनवरी मासमें कालिक आ कर सामरीराजके साथ एक सन्धि की। किन्तु पुर्त्त-गीजोंने जब कालिकटका माल लदा हुआ एक जहाज लूट लिया, तब सामरीराजने सन्धि तोड़ दी और जल तथा स्थल-पथमें पुर्त्तगीजोंसे शत्रुता करनेके लिये चारों ओर घोषणा कर दी।

इधर भाईको आनेमें विलम्ब देख २०वीं जनवरी

( १५०४ ई० )को आफन्सो-दा-आलवुकार्कने खदेशकी यात्रा कर दी। वहां उन्होंने पुर्त्तगालराजसे यथेष्ट पारितोषिक और उच्चसम्मान प्राप्त किया। किन्तु फ्रान्सिस्कोदा-आलवुकार्कने भारत उपकूलको लूट कर काफी धन जमा कर लिया था सही, पर वे दुर्भाग्यक्रमसे स्वदेश लौट न सके। ८वीं फरवरीको जव वे अपने तीन जहाजों पर माल लाद कर स्वदेश जा रहे थे, तव राहमें दलवलके साथ वे समुद्रगर्भशायी हुए।

आलवुकार्कके प्रस्थानके वाद ही सामरीराजने मलवारके अपरापर राजाओं और सामन्तोंके साथ मिल कर कोचिनसे पुर्त्तगीजोंको मार भगानेका आयोजन किया। प्रायः ५०००० पदाति, २८० रणतरी और ४००० नौयोद्धा कोचिनकी ओर भेजे गये। कोचिनराज यह संवाद पा कर विचलित हुए। पुर्त्तगीज-अध्यक्ष कोचिनराजको राजधानीका रक्षाभार सौंप कर आप शत्रुकी गति रोकनेके लिये आगे वढ़े। कोचिनराज्यमें प्रवेश करनेके जो सव पथ और घाट थे, पाचेकोने उन सव स्थानों पर पहरा विठा दिया। सामरीराजके दलवलने चारों ओरसे कोचिनराज्य पर आक्रमण कर दिया। किन्तु सौभाग्यशाली कोचिनराज और पुर्त्तगीजोंकी चेष्टासे शत्रुगण वाल वांका कर न सके। कम्वलम् नामक स्थानमें पुर्त्तगीज लोग नितान्त विपद्ग्रस्त हो पड़े थे। यहां शत्रुके आक्रमणसे पुर्त्तगीज जंगी-जहाज विध्वस्त और छिद्रयुक्त हो गये। वादमें पाचेकोने छिपके आ कर वहुत परिश्रमके वाद पुर्त्तगीजोंकी रक्षा की। अनन्तर पाचेकोको खवर मिली, कि कोचिनवासी सभी पुर्त्तगीज शत्रुके शिकार वन गये हैं और कन्ननूर तथा कोलम्वमें उन पर विपद्का पहाड़ टूट पड़ा है। अव पाचेको स्थिर रह न सके, उसी समय कोलम्वको चल दिये। यहां उन्होंने देखा, कि केवल एक पुर्त्तगीज मारा गया है। पुर्त्तगीजके सभी जहाज खाली थे। किन्तु अरवी जहाजों पर गरम मसाला लदा हुआ था। पाचेकोंने उन सव जहाजोंको दखल कर उनके सभी माल असवाव अपने जहाज पर रख लिये। पीछे वे पुर्त्तगीजोंकी रक्षाका सुप्रवन्ध करके उपकूलके नाना स्थानोंमें विदेशीय जहाज लूटनेको चल दिये।

ठीक इसी समय पुर्त्तगालराजने लोपो-सोयारेज-दिअलगवारिया नामक एक और पोताध्यक्षको भेजा। उनके अधीन १३ वड़े वड़े जहाज और १२०० नौयोद्धा थे। अञ्जद्वीपके निकट उनके साथ सालदानहा और राइलोरेन्सकी मुलाकात हुई। वहीं उन्होंने पाचेकोके पराक्रम और सामरीराजकी पराजयकी कथा सुनी। उन्होंने सालदानहा और लोरेन्सोको अपने साथ ले लिया। अव तीनोंने मिल कर कालिकट वन्दर पर चढ़ाई कर दी। उस समय सामरीराज अपनी राजधानीमें नहीं थे, राजपुरुषगण भी शत्रुके आक्रमणसे नगररक्षाका कोई प्रवन्ध न कर सके। पुर्त्तगीज लोग जहाज परसे दो दिन तक लगातार गोला-वृष्टि करते रहे जिससे नगरकी अनेक वड़ी वड़ी अट्टालिकाएं धूलिसात हुईं, अधिकांश विध्वस्त हुआ और प्रायः ३०० व्यक्तियोंके प्राण गये। यहांके पुर्त्तगीज पोताध्यक्षगण १४वीं सितम्वरको कोचिनके लिये रवाना हुए। वहां पहुंच कर उन्होंने कोचिनराजसे सुना, कि सामरीराजके नवीया दरिम् नामक एक प्रधान सेनानायकने उनका विशेष अनिष्ट किया है, अभी वे कोरङ्गनूरमें ठहर कर कोचिन आक्रमणके लिये वल सञ्चय कर रहे हैं। सोयारेजने कोरङ्गनूर जा कर नवीया दरिम पर हमला कर दिया। इस युद्धमें दोनों पक्षकी विशेष क्षति हुई। अन्तमें दरिम रणस्थलसे भाग चले। अव पुर्त्तगीजोंने नगर लूट कर यहूदी और मुसलमानोंकी मसजिद तथा हिन्दूदेवालयको तोड़ फोड़ कर अपनी पैशाचिक वृत्तिको चरितार्थ किया। उनके शाणितकृपाणसे सैकड़ों निःसहायके प्राण गये।

मुसलमान वणिकोंका प्रवल प्रताप पुर्त्तगीजोंके हाथसे क्रमशः खर्व होने लगा। जिस जिस वन्दरमें मुसलमानोंने वाणिज्य द्वारा प्रभूत अर्थ और प्रभाव उपार्जन किया था, भारत-महासागर और अरवसमुद्रके तीरवर्त्ती प्रायः उन्हीं सव वन्दरों पर पुर्त्तगीजोंने अपना अपना प्रताप जमा लिया। भीषण अत्याचार, पाशविक उत्पीड़न, घोरतर कामानगर्जन और कूटनीतिवलसे पुर्त्तगीज लोग भारत-महासागरमें एक प्रकारसे एकाधिपत्य करने लगे। समुद्रवाणिज्यमें धीरे धीरे उन्होंने प्रधानता लाभ कर ली।

इस समय पुर्त्तगालराजने चारों ओर दृष्टि रखनेके लिये तथा पुर्त्तगीजोंकी स्वार्थरक्षाके लिये एक शासन-कर्त्ता (Governor)-को भारतवर्ष भेजा। पहले त्रिस्ताँव-दा-कानहा इस उच्च पद पर सुशोभित हुए थे। किन्तु यहां उनका स्वास्थ्य ठीक न रहा, इस कारण डम-फ्रान्सिस्को-दा-अलमिदा प्रथम गवर्नर बन कर आये।

पुर्त्तगीजोंका प्रथम शासन।

१५०५ ई० अगस्त मासके शेषभागमें अलमिदा (Almeida)-ने पहले पहल अञ्जद्वीपमें पदार्पण किया। यहां एक दुर्ग बनाया गया। एक पुर्त्तगीज-सेनानायक और ८० योद्धा दुर्गरक्षामें नियुक्त रहे। वहांसे अलमिदा हनोवर (Onor)-को चल दिये। उन्होंने यहांके शहर और अनेक जहाजोंको जला डाला। यहांके नगराध्यक्ष तिमोजाने उनका आनुगत्य स्वीकार किया था।

पुर्त्तगालराजने अनेक हीरामुक्ताखचित सोनेका एक मुकुट कोचिनराजके लिये भेज दिया था। गवर्नर अल-मिदा बड़ी धूमधामसे उस राजमुकुटको अर्पण करनेके लिये कोचिन आये। किन्तु उस समय कोचिनराजने सिंहासन छोड़ दिया था, इस कारण उनके उत्तराधि-कारी नाम्बदानके शिर पर वह मुकुट पहनाया गया। इसी कोचिन नगरमें अलमिदाका प्रधान आवासनिर्मित हुआ और वही स्थान भारतीय-पुर्त्तगीजोंका सर्वप्रथम शासनकेन्द्र गिना जाने लगा।

पुर्त्तगीजोंका प्रभाव क्रमशः बढ़ते देख सामरीराजने मिस्राधिप सुलतानकी सहायता की और दोनोंने मिल कर बहुसंख्यक नौबल संग्रह किया। किन्तु उत्कोच-ग्राही मुसलमान-चरके मुखसे यह संवाद पा कर पुर्त्त-गीजोंने पहले कायरोसे आये हुए नौबलको विपर्यस्त कर डाला। किन्तु उसके बाद ही मुसलमानी नौसेना-ने जा कर पुर्त्तगीजोंको मार भगाया और अञ्जद्वीप पर अधिकार जमाया।

अनन्तर पुर्त्तगीज पोताध्यक्ष डम लोरेन्सोने पहले चेउल और पीछे दभोल पर आक्रमण किया। शेषोक्त स्थानमें आग लगा कर वे कोचिन लौट गये।

इस समय पुर्त्तगीज नौदस्युगणके हाथसे मलवार-का एक प्रधान वणिक्पुत्र मारा गया था। इस निरप-राध धनीपुत्रके प्राणनाश पर कन्ननूरराज बड़े दुःखी हुए और वे सन्धि तोड़ कर पुर्त्तगीजोंके कट्टर दुश्मन बन गये। सामरीराजने भी २१ कमान भेज कर उन्हें उत्ते-जित किया। कन्ननूरपतिने प्रायः ४० हजार नायरसेना एकत्र कर जल और स्थल पथमें भीमवेगसे पुर्त्तगीज पर आक्रमण कर दिया। इस समय लोरेन्सो दि-ब्रिटोने असीम साहससे अनवरत गोलावर्षण कर शत्रुओंको स्तम्भित कर दिया था। किन्तु उस विपुलवाहिनीका प्रबल आक्रमण वे कब तक सह्य कर सकते! एक एक पुर्त्तगीज-योद्धा बहुसंख्यक शत्रुओंका विनाश कर देह-त्याग करने लगे। अब दि-ब्रिटोको जयलाभकी आशा न रही। इसी समय उनके सौभाग्यवशतः पुर्त्तगालसे तृस्तांव-दा-कानहा ११ जहाज और ३०० सौ नौयोद्धाके साथ कन्ननूर पहुंचे। इस नवबलके आक्रमणसे नायर-सेना छत्रभङ्ग हो रणस्थलसे भाग चली। कन्ननूरराज सन्धि करनेको बाध्य हुए। पुर्त्तगीजोंने भी अपनी सुविधा समझ कोई आपत्ति न की।

पुर्त्तगीज-गवर्नरने आ कर तृस्तांव-दा-कानहाकी भूरि भूरि प्रशंसा की। अब दा-कानहा पोणानी नामक स्थानमें सामरीराजके अधीन कुछ मुसलमानी वाणिज्य-पोतोंको ध्वंस कर तथा प्रचुर वाणिज्य द्रव्य लूट कर देश लौटे। (६ठी दिसम्बर १५०७ ई०)

इसके बाद सुलतानके प्रेरित और मीर होसेन-परि-चालित नौयोद्ध गणके साथ पुर्त्तगीजोंका घोरतर जलयुद्ध छिड़ा। इस युद्धमें मुसलमानोंके हाथसे पुर्त्तगीज गवर्नर अलमिदाका पुत्र मारा गया। आखिरकार मुसल-मानोंकी ही पूरी हार हुई थी।

जिस समय तृस्तांव-दा-कानहाने लिसबनका परि-त्याग किया, उसी समय आफन्सो-दा-आलबुकार्क भी ६ जहाजके अधिपति हो कर भेजे गये। यात्राकालमें पुर्त्तगालराज डम मानुएलने उन्हें कह दिया था, कि अल-मिदा तीन वर्ष तक गवर्नर रहेंगे, पीछे वे ही राजप्रति-निधि और गवर्नर होंगे। इस उच्चाशयको हृदयमें रख कर आलबुकार्कने पहले पहल भारतसागरमें प्रवेश किया, पीछे हरमुज (अर्मज) द्वीप पर अधिकार करके वहां एक स्थायी दुर्ग निर्माण किया। उनके सहगामी कुछ

पोताध्यक्षने अर्माधिपतिके निकट उत्कोच पा कर अथवा दुर्ग निर्माण अनावश्यक समझ कर उनके साथ विवाद किया, यहां तक कि वे आलबुकार्कको परित्याग कर पुर्त्तगीज-गवर्नर अलमिदाके पास आये और उनके प्रधान अध्यक्ष आलबुकार्क पर कई एक अभियोग लगाये।

उक्त कप्तानोंकी वात पर विश्वास कर अलमिदाने हरमुजके अधिपति सेफउद्दीन और वहां के शासनकर्त्ता खोजा आतरको एक पत्र लिखा जिसका मर्म यों था, "आलबुकार्कने विना पुर्त्तगालराजकी आज्ञाके आपके विरुद्ध अन्याय कार्य किया है, इसके लिये उन्हें उपयुक्त दण्ड मिलेगा।" खोजा आतरने वह पत्र आलबुकार्कको दिखलाया जिसे देख कर आलबुकार्कने भी समझ लिया था, कि भारतवर्ष पहुंचनेसे उन्हें किस प्रकार अभ्यर्थना-लाभ करना चाहिये।

यथा समय आलबुकार्क अपने अपूर्व अध्यवसायके गुणसे हरमुजमें पुर्त्तगीज आधिपत्य जमा कर तथा हरमुजाधिपतिको कर देनेमें वाध्य कर भारतवर्ष पहुंचे। उस समय अलमिदा पुत्रहत्याका प्रतिशोध लेनेके लिये दीउ पर आक्रमण करनेका आयोजन कर रहे थे। आलबुकार्कने आ कर ही अलमिदाको राजाका आदेश कह सुनाया और उनके हाथ शासन क्षमता दे कर उन्हें स्वदेश जानेका अनुरोध किया।

अलमिदाने हठात् अपना उच्च पद छोड़ना न चाहा, वरं उन दुष्ट कप्तानोंकी वात पर विश्वास कर उन्होंने आलबुकार्कके विरुद्ध पुर्त्तगालराजके निकट अभियोग लिखा। आलबुकार्कने भी उसीके साथ साथ उसका यथायथ उत्तर भेजा।

इस गोलमालके समयमें भी अलमिदाने अञ्जद्वीप होते हुए दभोल और महीम पर आक्रमण किया और भारतवर्षमें उनका आयुष्काल शेष हो चला, ऐसा समझ आशातिरिक्त धनरत्न संग्रह कर लिया। इसी समय चेउलके अधिपति निजाम उलमुल्कने पुर्त्तगालराजकी अधीनता स्वीकार की।

१५०६ ई०की ८वीं मार्चको वड़ी धूमधामसे अलमिदा कोचिन पहुंचे और जिससे आलबुकार्क किसी प्रकार शासन-क्षमता न पा सके, इसके लिये उन दुष्ट कप्तानोंके साथ षड़यन्त्र करने लगे।

इधर दो गवर्नरमें विवाद होते देख कोचिनराजने भी मालका भेजना वंद कर दिया। यह संवाद पा कर अलमिदाने आलबुकार्कको कुछ काल तक शान्त रहनेके लिये अनुरोध किया। कोचिनराज आलबुकार्कका पक्षावलम्वन करके अलमिदाके व्यवहारकी कथा सूचित करनेके लिये पुर्त्तगालमें दूत भेजनेको प्रस्तुत हुए। इतने पर भी अलमिदाने अपना शासन-कर्तृत्व न छोड़ा। अलावा इसके जिससे आलबुकार्कके वन्धुविच्छेद और सुहृद् भेद हो जाय, उनका मानसम्भ्रम जाता रहे, कोचिनराजके साथ कुछ भी आलाप न करने पावे, इसके लिये अलमिदाने चारों ओर चर लगा कर व्यवस्था भी की थी। आखिर जब उन्होंने देखा, कि आलबुकार्क किसी हालतसे उनकी वश्यता स्वीकार करनेको नहीं है, तब उस उच्चपदस्थ राजपुरुषके नाम पर यह कह कर अभियोग लगाया, कि वे पुर्त्तगीज गवर्नर और उनके अधीनस्थ समस्त पुर्त्तगीजोंके उच्छेदसाधनके लिये सामरीराजके साथ षड़यन्त्र कर रहे हैं। इस मिथ्या अभियोगके वलसे कन्ननूर दुर्गमें आलबुकार्क वन्दी हुए। उनके वासगृहादि अलमिदाके आदेशसे तहस नहस कर डाले गये। किन्तु आलबुकार्कको अधिक दिन तक कष्ट भोगना न पड़ा। १५०६ ई०की २६वीं अक्तूबरको उनके भतीजे मार्सल डम फ़ार्णान्दो कोटिनहो पुर्त्तगालराजका आदेशपत्र ले कन्ननूर आये। यहां आ कर आलबुकार्कको वन्दी देख वे वड़े ही आश्चर्यान्वित हुए और उसी समय उन्होंने आलबुकार्कको मुक्त कर देनेका हुकुम दिया।

अलमिदाने देखा, कि अब उनकी चालाकी नहीं चलती इस कारण, उन्होंने १५वीं नवम्वरको शासनका भार आलबुकार्क पर अर्पण कर म्लानमुख और भग्नहृदयसे स्वदेशकी यात्रा की। जिन्होंने उनके साथ रह कर आलबुकार्कके विरुद्ध अस्त्रधारण किया था, वे भी उनके साथ जहाज पर चढ़े। सालदाना उपसागरके किनारे निरीह अधिवासियोंके प्रति अत्याचार करनेके कारण अलमिदा अधिवासियोंके प्रस्तराघातसे पञ्चत्वको प्राप्त हुए। प्रथम पुर्त्तगीज गवर्नरका यही परिणाम हुआ।

आलबुकार्कका शासन।

अव आलवुकार्क सर्वप्रधान पोताध्यक्ष ( Captain General ) और भारतके शासनकर्त्ता हुए। उन्होंने सामरीराजका पराक्रम नष्ट करनेके लिये कमर कसी। कोचिनपतिने भी सामरीराजकी गतिविधि लक्ष्य करनेके लिये दो ब्राह्मणको चर रूपमें उनके यहां भेजा। चरने आ कर संवाद दिया, कि अभी राजधानीमें न तो राजा हैं और न अधिकांश सेना ही है, यदि कालिकट पर आक्रमण करना हो, तो यही अच्छा मौका है।'

दिसम्बर मासके शेषमें २००० पुर्त्त गीज २० युद्ध-जहाज और बहुसंख्यक तरी ले कर कालिकटको अग्रसर हुए। आलवुकार्क और उनके भतीजे प्रधान अधिनायक हो साथ साथ चले।

१५१० ई०की ४थी जनवरीको कालिकट पहुंचनेके साथ ही पुर्त्त गीजोंने मुसलमान व्यूहको भेद डाला। आलवुकार्कने उस दिन अपनी सेनाको विश्राम करनेका हुकुम दिया, पर उनके भतीजेको यह अच्छा न लगा। उन्होंने उसी समय सैन्यपरिचालना करके राजभवन पर आक्रमण किया और उसे भस्मसात् कर डाला। पहले तो किसीने वाधा न दी, पर राजभवन पर आक्रमण हुआ है, यह संवाद जब विजलीकी तरह तमाम फैल गया तब टिड्डी सरीखी नायरसेना आकर पुर्त्तगीजों पर टूट पड़ी। आलवुकार्क अग्रगामी सैन्यकी और उनके भतीजे मार्सल पार्श्वसैन्यकी चालना करते थे। नायरोंने पहले पार्श्वरक्षियों पर ही धावा वोल दिया। पुर्त्त गीज लोग इस आक्रमणको सह्य न कर सके। स्वयं मार्सल और उनके सहकारी तथा और अनेक प्रधान प्रधान योद्धाओंने प्राण विसर्जन किये। आलवुकार्कको दो सख्त चोट लगी थी, उन्हें कन्धे पर उठा कर पुर्त्तगीजगण नौ दो ग्यारह हो गये। उस समय डम अण्टोनिओ और रावल नामक दो पुर्त्तगीज कप्तान दलवलके साथ यदि वहां न पहुंच गये होते, तो सम्भव था, कि एक भी पुर्त्तगीज जान ले कर लौटने नहीं पाता।

आलवुकार्कका घाव जब अच्छा हो गया, तब वे इसका वदला लेनेके लिये पुनः विपुल आयोजन करने लगे। सहायता पानेकी आशासे उन्होंने विजयनगराधिप ( नरसिंहराज )के निकट दूत भेजा। वे भी कुछ लाभकी आशासे स्थलपथमें पुर्त्तगीजोंको सहायता पहुंचानेमें राजी हुए।

अब आलवुकार्क अञ्जद्वीप आये। यहां उन्होंने तिमोजाके मुखसे सुना कि, 'रूमी तुर्कोंकी गोआमें अच्छी धाक जम गई है। इन्होंने ही अलमिदाके पुत्रको मार डाला था। कायरोंके सुलतान इनकी सहायताके लिये कुछ सेना भेज रहे हैं। रूमियोंमें अच्छे अच्छे कारीगर हैं जो गोआमें रह कर पुर्त्तगीजोंके जैसे उत्कृष्ट जहाज प्रस्तुत कर रहे हैं। गोआके सूवादारकी मृत्यु हो गई है। गोआ पर आक्रमण करनेका यही अच्छा मौका है।'

तिमोजाके मुखसे गोआकी अवस्था सुन कर आलवुकार्क २४वीं फरवरीको गोआ पहुंचे। उनके भतीजे डम अण्टोनिओने पश्चिम दुर्ग पर आक्रमण कर दिया और यहांके अस्त्रशस्त्रादि लूट कर दुर्गमें आग लगा दी। पीछे आप जहाज पर चले आये। दूसरे दिन नागरिक-प्रजाने दो सम्भ्रान्त व्यक्तियोंको भेज कर पुर्त्त गालराजका आनुगत्य स्वीकार किया।

४थी मार्चको आलवुकार्कने सम्पूर्णरूपसे गोआ पर अधिकार कर लिया। यहांके दुर्गमें यथेष्ट युद्धसज्जा, कमान, गोला, गोली, वाणिज्यद्रव्योंसे लदे हुए ४० जहाज, अश्वशालामें १६० उत्कृष्ट अरवी घोड़े और तुर्क तथा रूमियोंकी रमणियां एवं शिशुपुत्रादि थे। ये सभी पुर्त्तगीज-शासनकर्त्ताके हाथ लगे। पीछे उन्होंने वांदा और गोन्दालदुर्गसे तुर्कोंको भगा कर वह दुर्ग अपने वशवर्त्ती प्राचीन हिन्दूराजवंशको प्रदान किया।

तिमोजाने समझा था, कि जब गोआ पर पुर्त्तगीजका अधिकार हो जायगा, तब वे उपयुक्त कर ले कर मुझे ही वह देश दे देंगे। कारण, इस सम्बन्धमें दूसरे दूसरे कप्तानोंकी भी सम्मति थी, पर ऐसा नहीं हुआ। आलवुकार्कने गोआकी अवस्था देख कर यहीं पर पुर्त्तगीज भारतका प्रधान शासनकेन्द्र वनाना चाहा। तिमोजा पुर्त्तगीजसे यथेष्ट सम्पत्ति और उच्च सम्मान पा कर भी तृप्त न हुए। जब आलवुकार्कको मालूम हुआ, कि तिमोजा असन्तुष्ट हो गये हैं, तब उन्होंने उन्हें पुर्त्तगीजसभामें वुला कर नंगी तलवार, प्रधान मण्डलेश्वर

( Aquazil )की उपाधि और गोआकी समस्त भूमि ( करनिश्चित करके ) प्रदान की।

मुसलमान-सूवाने गोआमें आनेके साथ ही दूना कर वढ़ा दिया था। अव हिन्दूप्रजाने कर घटानेके लिये आलवुकार्कसे निवेदन किया। हिन्दूराजाओंके समय जिस दरसे कर लिया जाता था, वही दर कायम रही। यह संवाद पाते ही हिंदूप्रजागण दलके दल आ कर गोआमें वास करने लगी।

गोआ-प्रदेशका शासन और कर वसूल करनेके लिये पुर्त्तगीज शासनकर्त्ताके अधीन एक एक जिलेमें एक एक देशीय थानेदार नियुक्त हुए। प्रजा और वणिकोंकी सुविधाके लिये टकसाल आदि खोली गई। सोने, चाँदी और ताँबेका क्रुजाद्रो, दिनार, विन्तेम तथा एस्पारो प्रचलित हुआ।*

इस समय आलवुकार्कने सुना, कि आदिलशाह उन पर आक्रमण करनेका विशेष आयोजन कर रहे हैं। उन्हें गोन्दालके मण्डलिकसे खबर मिली, कि शङ्केश्वरके राजा वालोजी, सूवाके सेनापति कोशलखाँ और करपत्तनराज मालिक रुखान ये तीनों मिल कर आदिलशाहके साथ षड़यन्त्र कर रहे हैं और वहुत जल्द गोआ पर आक्रमण कर देंगे। इधर आदिलशाहने अपने दलकी पुष्टि करनेके लिये नरसिंहराजसे सहायता मांगी। नरसिंहराज मुसलमानोंसे विद्वेष रखते थे। उन्होंने कहला भेजा, कि करीव ४० वर्ष हुए, मुसलमानोंने अन्यायपूर्वक उनके अधिकृत गोआ-प्रदेश दखल कर लिया है, इस कारण वे मुसलमानको सहायता न दे कर पुर्त्तगीजोंको ही सहायता देना अच्छा समझते हैं। गारसोपाके राजा वीरचोलने पुर्त्तगीजोंका साथ दिया, आलवुकार्कने गोआप्रवेशके सभी पथ घाट विशेषरूपसे सुरक्षित कर रखे।

१ली मईको आदिलशाहने दो दूत पुर्त्तगीज सभामें भेजे। उनमेंसे एक पुर्त्तगीज था। यह व्यक्ति पुर्त्तगालसे अपमानित हो कर भारतमें आया और आदिलशाहके यहां नौकरी करने लगा। दूतोंने आ कर आलवुकार्कसे कहा, कि आदिलशाह अपना अधिकृत गोआप्रदेश चाहते हैं और उसके वदलेमें वे कोई दूसरा वन्दर उन्हें देनेको राजी हैं। आलवुकार्कने आदिलशाहके प्रस्तावको नामंजूर किया। दोनों दूत वापिस गये।

१७वीं मईको गभीर रात्रिमें मुसलमानोंने चार दलोंमें विभक्त हो अगासिम नामक पथ होते हुए गोआमें प्रवेश करनेकी चेष्टा की। पहला दल जो पुर्त्तगीजोंकी आँखमें धूल डाल कर अपना मतलव निकालना चाहता था, स्वयं विनष्ट हुआ। परन्तु दूसरे दलने नौकाद्वारा वड़ी तेजीसे अगासिममें प्रवेश कर तिमोजाके रक्षियोंको परास्त किया और पुर्त्तगीजनामक दुआर्ते-दा-सुसाको मार डाला। वहां और जितने पुर्त्तगीज थे, सवोंने गोआ जा कर जान वचाई।

इधर प्रवेशपथ पा कर आदिलशाह काफी सेनाके साथ गोआमें जा धमके। आलवुकार्कको वाध्य हो कर दलवल समेत दुर्गमें आश्रय लेना पड़ा। किन्तु यहां भी वे निरापदसे रह न सके, तुरंत जहाज पर चढ़ कर भाग चले। आदिलशाहकी सेना पुर्त्तगीजके जहाज पर लगातार गोलावर्षण करने लगी। इधर जहाजकी रसद भी घट गई। एक तो मुसलमानोंके गोलेसे पुर्त्तगीजोंका छलभंग हो गया था, दूसरे रसद घट जानेसे आलवुकार्क और भी भारी विपद्में पड़ गये। २१वीं जुलाईको उन्होंने वहुत मुश्किलसे जहाज छोड़ा, पर जाते समय मुसलमानोंके गोलोंसे वहु संख्यक मनुष्य और कुछ जहाज विनष्ट हुए थे।

२६वीं सितम्वरको आलवुकार्क कोचिन पहुंचे। इसके पहले पुर्त्तगालसे और भी अनेक युद्धजहाज और नौसेना पहुंच गई थी। अव आलवुकार्कने सभी जहाजके प्रधान प्रधान योद्धाओंको ले कर एक मन्त्रणासभा की। आलवुकार्कने पुर्त्तगीजोंको समझा कर कहा, यदि हम लोग गोआको जीत न सकेंगे, तो समझना चाहिये, कि पुर्त्तगालका नाम भारतसे शीघ्र ही विलुप्त हो जायगा। सुनते हैं, कि आदिलशाह, सम्मात् और कालिकटके राजा वहुत

* क्रुजाद्रोका परिमाण—१।≈)। दीनार—एक रुपयेसे कुछ कम। विन्तेम प्रायः ~) और एस्पारो प्रायः ≈)। इन सव मुद्राओंकी एक पीठ पर खृष्टीय क्रश और दूसरी पीठ पर पुर्त्तगालराज डम् मानुएलका नाम अंकित रहता था।

जल्द एकत्र होंगे। इस समय यदि तुरस्कके सुलतान भी सेना भेज कर उन्हें सहायता पहुंचानेको राजी हो जांय, तो सम्भव नहीं, हम लोगोंकी जीत होगी, आशा पर पानी फिर जायगा। कोई कोई पोताध्यक्ष इस समय युद्ध करनेको राजी न हुए, किन्तु आलवुकार्कने कहा, 'हममेंसे जो इस समय युद्ध करना नहीं चाहते, वे पीछे रहें और जो पुर्त्तगीजराजके मानसम्भ्रमकी रक्षाके लिये प्रस्तुत हैं, वे मेरे साथ आगे बढ़ें।'

पुर्त्तगीजके कुल जङ्गी जहाज कन्ननूरमें आ कर मिले। आलवुकार्क २३ जहाज और प्रायः २००० पुर्त्तगीजसेना ले कर आगे बढ़े *। उनके हनोवर पहुंचने पर तिमोजी और गार्सोपाके राजाने उन्हें आ कर सूचित किया, 'आदिलशाहके अधीन प्रायः ४ हजार तुर्की, रूमी और खोरासानी सेना तथा कुछ वालघाटी तीरन्दाज गोआ-की रक्षा कर रहे हैं।' गोआके समीप पहुंच कर आलवुकार्कने अपनी सेनाको तीन दलोंमें विभक्त किया। २५वीं नवम्बरको तीन ओरसे तीनों दलने गोआको घेर लिया। तुर्कोंने पहले पुर्त्तगीजोंको बाधा दी थी, पर आलवुकार्कने स्वयं युद्धस्थानमें उतर कर अपनी सेनाको उत्साहित किया और तुर्कव्यूहको घेर डाला। पुर्त्तगीजोंने उन्मत्तकी तरह अपने प्राणको हथेली पर रख तुर्कीसेनाका पीछा किया। दोनों दलमें भीषण द्वन्द्वयुद्ध होने लगा। पीछे अश्वारोही तुर्कीसेनाके आक्रमणसे पुर्त्तगीज लोग छलभङ्ग हो पड़े। अनेक प्रधान सेनापतियोंके प्राण गये। इस समय आलवुकार्क स्वयं नंगी तलवार हाथमें लिये उस रुधिर-समुद्रमें कूद पड़े। उनकी देखा देखी वहु संख्यक पुर्त्तगीजने आ कर भीम-वेगसे तुर्क-अश्वारोहियोंको मार गिराया और उनके अश्व पर सवार हो वहुत जोरसे गरजते हुए मुसलमानों-को मर्दन करने लगे। कुछ मुसलमान-सेनानायक शत्रुके हाथसे मारे गये। सेनापतिकी मृत्यु पर मुसलमान लोग डर गये और रणस्थलसे भाग चले। आलवुकार्क-ने गोआ पर अधिकार जमाया। अब उन्होंने घोषणा कर दी, 'जो जितना लूट सकेगा, वह उसीका होगा। आलवुकार्कने १०० वड़ी वड़ी कमान, तरह तरहके युद्धास्त्र, २०० घोड़े और प्रचुर युद्धोपकरण पाये थे। लुण्ठनशील पुर्त्तगीज-सेनाकी ताड़नासे कितने मुसल-मानोंके प्राण गये, कितनी मुसलमान-रमणियां पुर्त्त-गीजके करायत्त हुईं, उसका ठीक प्रमाण नहीं मिलता। हिन्दू ब्राह्मण और कृषकोंको जिससे किसी प्रकारका अनिष्ट होने न पावे इसके लिये आलवुकार्कने सबोंको सावधान कर दिया था।

आलवुकार्कके यत्नसे गोआमें पुर्त्तगीज राजधानी वसा दी गई। जिन सब पुर्त्तगीजोंने यहांका अधिवासी होना चाहा, उनके साथ वन्दिनी मुसलमान-रमणियोंका विवाह हुआ। रमणीके लोभसे वहुतेरे पुर्त्तगीज योद्धा यहां विवाह करके भारतवासी हो गये और उनकी चालवाजीमें पड़ कर अनेक हिन्दुओं तथा मुसलमानोंने पोपके आदिष्ट खृष्टान धर्मको ग्रहण किया।

पुर्त्तगीजराजने केवल उच्च स्वभावके प्रधान प्रधान सैनिकोंको ही भारतीय महिलाके साथ विवाह करनेका अधिकार दिया था। किन्तु आलवुकार्कने सभी पुर्त्त-गीजोंका आग्रह समझ कर किसीका भी आवेदन अग्राह्य नहीं किया। पर हां, इतना कह दिया, कि वे किसी नीच जातिकी कन्यासे विवाह न करें, उच्च जाति और

* यहांसे १५१० ई०की १७वीं अक्तूबरको आलवुकार्कने पुर्तगालराज इमानुएलको एक पत्र इस प्रकार लिखा था, "गोआ पर अधिकार करना पुर्तगालराजका प्रधान कर्त्तव्य है। इस पर अधिकार हो जानेसे हम लोग एक समय सहजमें समस्त दक्षिण-भारतका शासन कर सकेंगे। हम लोगोंका प्रधान अवलम्बन है युद्धजहाज। वह जहाज गोआ-में ही प्रस्तुत होता है, दूसरी जगह और कहीं भी नहीं। पर्त्तगालसे कारीगर ला कर यहां जहाज बनाना सहज नहीं है। विशेषतः देखा जाता है, कि यूरोपीय कारीगर इस देशके उष्ण जलवायुके गुणसे शीघ्र ही अकर्मण्य हो जाते हैं, उनमें कुछ भी मनुष्यत्व नहीं रहता। किन्तु गोआके देशीय कारीगर सर्वदा समभावमें और ठीक यूरोपीयके जैसा काम किया करते हैं। यह स्थान यदि मुसलमानोंके अधिकारमें रहेगा, तो असंख्य जहाज बना कर हम लोगोंका पराक्रम खर्व करेगा। समुद्रवाणिज्यमें हम लोगोंकी प्रधानता है, वह प्रधानता जाती रहेगी। अतः जिस उपायसे हो सके, गोआ पर अधिकार करना पुर्त्तगीजोंका एकमात्र कर्त्तव्य है।

सम्भ्रान्त व्यक्तिकी कन्या पानेसे ही विवाह कर सकते हैं। आलवुकार्क ने स्वयं भी एक उच्चवंशीय महिलाका पाणिग्रहण किया था। उस समयके पुर्त्तगीज विवरणसे जाना जाता है, कि प्रायः दो हजारसे ऊपर पुर्त्तगीज देशीय महिलाओंका पाणिग्रहण कर और जीविकानिर्वाहके लिये उपयोगी जमीन जमा पा कर भारतवासी हुए थे। उन सब महिलाओंने यद्यपि ईसा-धर्म ग्रहण कर लिया था, तो भी उन्होंने सामाजिक आचार-व्यवहार, रीति नीति, जाति और विश्वासका परित्याग नहीं किया। वरन् उनके प्रभावसे पुर्त्तगीज जातिने भारतीय आचार व्यवहार और रीति-नीतिका अनुकरण करना सीख लिया था।

मुसलमानोंके उत्पीड़नके भयसे अनेक सम्भ्रान्त हिन्दू निकोबर द्वीपमें जा कर बस गये थे। जब उन्होंने सुना, कि गोआमें पुर्त्तगीजका अधिकार हो गया, तब वे आलवुकार्क की अनुमति ले कर दलके दल यहां आ कर रहने लगा।

इस समय हनोवर ( Onor )के राजाने गोआमें दूत भेज कर पुर्त्तगीजोंके साथ मित्रता स्थापनका प्रस्ताव किया। किन्तु आलवुकार्क ने उनसे सन्धि न करके प्रकृत राज्याधिकारी और उनके भाई मलहाररावके साथ सन्धि कर ली। मलहारराव कनिष्ठकी दुरभिसन्धिसे अपना राज्य खो बैठे थे। अभी गोआमें आ कर उन्होंने पुर्त्तगीज गवर्नरसे महासम्मान प्राप्त किया। पीछे वार्षिक ३००००) रु० कर देना कबूल करने पर सारा गोआ उन्हें इजारेमें मिला।

गोआ नगरीको उपयुक्त रूपसे सुरक्षित करके आलवुकार्क समृद्धिशाली मलक्का द्वीप जीतनेको अग्रसर हुए। उस समय मुसलमान और गुजराती वणिकगण मलक्का, सुमात्रा और यवद्वीपमें वाणिज्य-व्यापारमें लिप्त थे तथा इसमें उन्होंने लाभ भी खूब उठाया था। अब पुर्त्तगीजोंने उन सब स्थानोंमें अपनी गोटी जमाना नितान्त आवश्यक समझा।

मलक्का-यात्रा कालमें आलवुकार्क सिंहल होते हुए गये। राहमें सुमात्राके पसुम्मराज और यवद्वीपराजने उनका आनुगत्य स्वीकार किया। मलक्काराजने कुछ पुर्त्तगीजोंको कैद कर रखा था। उन्हें छुटकारा देनेके लिये आलवुकार्क ने राजाको कहला भेजा। किन्तु मुसलमान और गुजराती वणिकोंकी उत्तेजनासे मलक्काराजने पुर्त्तगीज अधिनायककी बात पर कान न दिया। इस पर आलवुकार्क ने मलक्का पर चढ़ाई कर दी। मुसलमान सेनाने असीम साहससे युद्ध तो किया, पर पुर्त्तगीजोंको हरा न सके। पुर्त्तगीजके गोलोंसे मुसलमान लोग छत्रभङ्ग हो पड़े। अब पुर्त्तगीजोंने जहाजसे उतर कर तीव्र वेगसे राजधानी पर धावा बोल दिया। मलक्काराज अपने पुत्र और जामाता समेत भाग गये।

इस समय चतुर मलयसेनाने अग्निपोतसे आ कर पुर्त्तगीज जहाजोंको नष्ट करनेकी चेष्टा की। किन्तु पुर्त्तगीजोंकी सतर्कतासे वे विशेष हानि पहुंचा न सके। उस समय बहुतसे चीनपोत श्यामदेश जा रहे थे। उन सब पोतोंके अध्यक्षोंके साथ पुर्त्तगीजोंका सद्भाव हुआ था। श्यामराजके साथ मित्रता करनेके लिये आलवुकार्क ने चीनपोताध्यक्षोंके साथ दुआर्त्ते फार्णान्दिजको श्यामराज्य भेज दिया।

मलक्का जब अधिकारमें आया, तब आलवुकार्क ने नगर लूटनेका हुकुम दे दिया, केवल नयनशेठी नामक एक हिन्दूका एक भी द्रव्य स्पर्श करनेसे निषेध कर दिया। अन्तमें वे इसी नयनशेठीको शासनकर्त्ता और आतमुतराजको मुसलमानोंका सर्दार बना गये *। मलक्काद्वीपमें आलवुकार्क ने पुर्त्तगीज-धाक जमाई। मुसलमानोंकी मसजिद तोड़ फोड़ कर उन्हींके मालमसालेसे दुर्ग बनाये और प्राचीन मुद्राके बदलेमें पुर्त्तगीज मुद्रा चलाई। भारत लौटते समय उन्होंने सुना, कि आतमुतराज अल्लाउद्दीन आदि मुसलमान सर्दारोंके साथ पुर्त्तगीजोंके विरुद्ध षड़यन्त्र कर रहे हैं। अतः उन्होंने उसी समय उत्तमराजको कैद कर लिया।

आलवुकार्कने पुर्त्तगालराजके पास मलक्काविजयका संवाद भेज दिया। पुर्त्तगालराजने यह खुश खबरी पोपको सुनाई। पोपने इस संवाद पर रोममें बड़ी धूमधामसे उत्सव किया था।

* पुर्त्तगीजग्रन्थमें नयनशेठी Nina chatu और आतमुतराज Utemutaraja नामसे वर्णित हुए हैं।

आलवुकार्कके गोआ परित्यागके वाद ही आदिल-शाहके सेनापति पुलाद खाँने गोआ पर आक्रमण करके मलहाररावको वहांसे मार भगाया। मलहारराव और तिमोजाने विजयनगर भग कर नरसिंहराजके यहां आश्रय लिया। पीछे अपने भाईका मृत्यु-संवाद सुन कर वे विजयनगराधिपको सहायतासे पुनः हनोवरके राजा हुए।

पुलादखाँ वानेस्तरिम नामक स्थान पर छावनी डाल कर गोआ दुर्ग पर अधिकार करनेकी चेष्टा कर रहे थे। इसी समय आदिलशाहने रसुल खाँ नामक एक दूसरे सेनपतिको गोआ जीतनेके लिये भेजा। इन दोनों सेना-पतिओंमें पटती नहीं थी। रसुलखाँ उन पर विरक्त हो कर उन्हें दमन करनेके लिये पुर्त्तगीजोंके साथ मिल गये।

पुलादखां पराजित हुए और भाग जानेको वाध्य हुए। इधर रसुलखांने वानेस्तरिम पर अधिकार कर गोआ नगरो देखनेका अभिप्राय प्रकट किया। पुर्त्तगीजों-को अब अपनी भूल मालूम पड़ी और वे सतर्क हो गये। उस समय नगरमें केवल ४०० पुर्त्तगीज थे। ये लोग प्राणपणसे नगरकी रक्षा करने लगे। जयकी कोई सम्भावना नहीं है, ऐसा समझ पुर्त्तगीजमेंसे वहुतोंने रसुलखाँका पक्ष लिया।

पुर्त्तगोजोंके ऐसे विपत्तिकालमें आलवुकार्क भारत उपकूलमें पहुंचे (१५१२ ई०की जनवरी)। कोचिन, कन्ननूर, भाट्कल आदि स्थानोंमें वाणिज्यका सुवन्दोवस्त करके वे अक्तूवर मासमें गोआकी रक्षाके लिये अग्रसर हुए।

जो पुर्त्तगीजोंके विरुद्ध खड़े हुए थे अथवा जो विपक्षताचरणकी चेष्टा कर रहे थे, अभो आलवुकार्कका आगमन-संवाद सुन कर उनमें कितने भीत, विचलित और निरस्त हुए। कई एक युद्धोंके वाद रसुलखाँने भी अपनो हार मानी।

इसके वाद खम्भातके अधिपति और आदिलशाहने दूत भेज कर सन्धिका प्रस्ताव किया। उस समय गार्सिया-दा-सुसा दभोलमें घेरा डाले हुए थे। सन्धिका प्रस्ताव सुन कर आलवुकार्कने उन्हें दभोल पर आक्रमण करनेसे मना कर दिया।

इधर नरसिंहराज और बेङ्गीपुराधिपके साथ उन्होंने मित्रता की। पुर्त्तगीज-अधिकारके मध्य जो सब अरवी घोड़े आयंगे, उन्हें किसी दूसरेको न दे कर विजयनगर भेज देंगे, इस शर्त पर उन्होंने नरसिंहराजसे भाटकलमें कोठी खोलनेका आदेश लिया।

भारतमें जव आलवुकार्कके यत्नसे पुर्त्तगीजोंका सौभाग्योदय हो रहा था, उस समय उनके कुछ विपक्ष-गण पुर्त्तगालराजको समझा रहे थे—'गोआ नितान्त अस्वास्थ्यकर स्थान है, उस स्थानरक्षाके लिये व्यर्थमें लोकक्षय और प्रचुर अर्थव्यय हो रहा है।' पुर्त्तगालराजने भी उनकी वात पर विश्वास कर आलवुकार्कको लिख भेजा, 'गोआ जैसा अस्वास्थ्यकर स्थान है, कि उसे छोड़ देना ही उचित है।' आलवुकार्कने भी इसका यथायथ उत्तर दे कर पुर्त्तगालराजके इस मिथ्या संदेहको दूर किया। पुर्त्तगालराजके आदेशसे आलवुकार्क (१५१३ ई०की ८वीं फरवरी) १८०० पुर्त्तगीज, ८३० मल-वारी और कर्णाटी नौयोद्धाको साथ ले अरवके प्रधान वन्दर आदेन पर चढ़ाई करनेके लिये अग्रसर हुए।

२६वीं मार्चको पुर्त्तगीजसेनाने तीन ओरसे आदेनको घेर लिया। आदेनके शासनकर्त्ता मीर मिर्जाने पहले मीठी मीठी वातोंसे तथा उपढौकन भेज कर सन्धिका प्रस्ताव किया, लेकिन उससे कोई फल न देख वे भी दलवलके साथ पुर्त्तगीजका आक्रमण व्यर्थ करनेके लिये अग्रसर हुए। दोनों पक्षमें गोलावृष्टि होने लगी। पुर्त्त-गीजके गोलोंसे नगरकी यथेष्ट क्षति हुई, किन्तु इस वार पुर्त्तगीज लोग आदेन जीत न सके। वहांसे आलवु-कार्कने ससैन्य अरवसमुद्रमें प्रवेश किया। इस समय उनके दो उद्देश्य थे, १ला—कायरोकी ज़मीनकी उर्वरता नष्ट करनेके लिये पहाड़ काट कर नीलनदका स्रोत परि-वर्त्तन और २रा—जेरुसलेमके खृष्टमन्दिरका उद्धार करनेके लिये अनेक अश्वारोही सेना ले कर अकस्मात् मदिना पर आक्रमणपूर्वक महम्मदकी मूर्त्ति लाना। किन्तु उनकी यह इच्छा पूरी न हुई। अरवसमुद्रवर्त्ती कुछ वन्दरोंका सन्धान, कुछ अरवीपोतोंका दहन और और लुण्ठन छोड़ कर इस यात्रामें कोई विशेष स्थायी कार्य न हुआ।

अगस्त मासमें आलवुकार्क दीउ द्वीपको लौट आये। यहांके मुसलमान शासनकर्त्ताने उनका अच्छा सत्कार किया। चेउल आ कर आलवुकार्कने सुना, कि कुछ मुसलमानी जहाज माल ले कर कालिकटसे मक्का जा रहे हैं। फिर क्या था, आलवुकार्कने कुछ योद्धाको भेज कर वे सब जहाज छीन लिये।

अनन्तर आलवुकार्कने कालिकटमें दुर्ग बनानेका दृढ़ सङ्कल्प किया। इस समय जिससे पुर्त्तगीजोंके साथ सामरीराजकी सन्धि स्थापित होने न पावे, कन्ननूर और कोचिनके राजा भीतर ही भीतर उसकी चेष्टा कर रहे थे। सामरीराजने किसी हालतसे पुर्त्तगीजोंको कालिकट वन्दरके हृदय पर दुर्ग बनानेकी अनुमति न दी। सामरीराजके भाईने छिपके पुर्त्तगीजोंके साथ मित्रता कर ली थी। अब भी आलवुकार्कने उन्हें कहला भेजा कि, 'आपको ही कालिकटके राजा बनावेंगे। सामरीराजकी विषप्रयोग द्वारा हत्या करना ही आपका कर्त्तव्य है।' राजभ्राताने आलवुकार्कके इस घृणित प्रस्तावको स्वीकार कर लिया। थोड़े ही दिनोंके वाद विषपानसे सामरीराज कराल कालके गालमें फंसे। उनके साथ कालिकटमें हिन्दू और मुसलमानकी प्रधानता थी, वह भी जाती रही। भ्रातृहन्ताने अब सिंहासन पर बैठ कर पुर्त्तगीजोंको अपने यहां बुलाया। धूर्त्त पुर्त्तगीजोंकी वहुत दिनोंकी आशा पूरी हुई। मुसलमान लोग अत्याचारके भयसे कालिकट छोड़ कर भाग गये। आलवुकार्क दलवल समेत भ्रातृघाती सामरीराजकी सभामें पहुंचे। सामरीने पुर्त्तगीजोंके इच्छानुसार ही दुर्ग बनानेका हुकुम दे दिया। समुद्रके किनारे और वन्दरके मध्यस्थल पर दुर्भेद्य दुर्ग बनाया गया। उपयुक्त पुर्त्तगीज सेनापति दुर्गरक्षामें नियुक्त हुए। सामरीराजने सुवर्णाक्षरसे सन्धिपत्र पर हस्ताक्षर कर दिया और पुर्त्तगालराजसे उनका मित्रताज्ञापकपत्र लानेके लिये एक राजदूत पुर्त्तगाल भेजा। पुर्त्तगालराजने उस दूतकी सम्मानरक्षा की और वे अपने हाथसे पत्र लिख कर सामरीराजके साथ मित्रतासूत्रमें आवद्ध हुए। दोनोंमें यह शर्त्त ठहरी, कि सम्पद्द विपद्में एक दूसरेकी सहायता करेंगे।

१५१३ ई०की २४वीं दिसम्बरको पुर्त्तगीजोंके साथ सामरीराजकी जो सन्धि हुई, उसमें इस प्रकार लिखा था—

"प्रवाल, रेशमीवस्त्र, पारद, सिन्दूर, तांबे, केसर, सीसे, फिटकरी और पुर्त्तगालसे आगत दूसरे दूसरे वाणिज्यद्रव्योंकी पूर्ववत् वन्दर और पुर्त्तगीजोंकी कोठीमें विक्री हो सकेगी। सामरीराज भी अपने राज्यमें जितने प्रकारके गरम मसाले और भेषजद्रव्य उत्पन्न होते हैं, सबोंकी रफ्तनीके लिये पुर्त्तगीजोंको अर्पण करेंगे। पुर्त्तगीज भी जो सब द्रव्य खरीदेंगे, राजाको उसका महसूल देंगे। सामरीराजके अधिकारके मध्य हरमुज, खम्भीत, सुमात्रा, सिंहल आदि स्थानोंसे जो सब मुसलमानी जहाज आवेंगे, उनसे उपयुक्त महसूल लेना होगा। कन्ननूर और कोचिन छोड़ कर और जिस किसी स्थानका जहाज कालिकटमें 'पासपोर्ट' लेने आवेगा, पुर्त्तगीज उन्हें 'पासपोर्ट' देंगे। देशीय और अथवा कोई पुर्त्तगीज यदि आपसमें लड़ाई झगड़ा करे, तो सामरीराज देशीय व्यक्तिका विचार और पुर्त्तगीजदुर्गाध्यक्ष पुर्त्तगीजका विचार कर उपयुक्त दण्डविधान करेंगे। सामरीराजकी जो आय होगी, उसका आधा राजा और आधा पुर्त्तगालराज पावेंगे। सामरीराजके प्रयोजन होने पर पुर्त्तगालराज सैन्य द्वारा उनकी सहायता करेंगे, उधर सामरीराज भी सैन्य द्वारा पहुंचानेको वाध्य हैं। पुर्त्तगीजगण गोलमिर्च अथवा जो कोई द्रव्य खरीदेंगे, उसका उचित मूल्य देनेको वाध्य होंगे और राजा उसका महसूल नगदमें वसूल करेंगे।"

उक्त सन्धिकी खबर कोचिनराजको लग गई। पुर्त्तगीजगण उन्हें वार वार आशा देते आ रहे थे, कि मौका पा कर वे सब मिल कर उन्हींको भारतके प्रधान राजा बनावेंगे। किन्तु अभी कालिकटकी जो सन्धि हुई, उसमें पुर्त्तगीज-शासनकर्त्ताने कोचिनराजको घुणाक्षरमें भी अपना अभिप्राय जानने न दिया। कोचिनराजने नितान्त दुःखी हो पुर्त्तगालराजको इन सव विषयोंकी खबर दी। किन्तु पुर्त्तगालराजने उनके पत्र पर जरा भी ध्यान न दिया। जिन पुर्त्तगीजोंके लिये पूर्वतन कोचिनराजने अपने प्राण तक विसर्जन कर दिये थे, जिन्हें आश्रय दे कर कोचिनराज देशीय दूसरे दूसरे

राजाओंके शत्रु वन गये हैं, उस पुर्त्तगीज जातिकी स्वार्थपरता देख कर उदारचरित कोचिनराज बड़े विस्मित और मर्माहत हुए। आलवुकार्क प्रत्येक पत्रमें पुर्त्तगालराजको सूचित करते गये कि, "उनके विपक्षमें राजाके समीप जो कोई किसी प्रकारकी चर्चा करेगा, उसे राज्यका घोर शत्रु समझना राजाका प्रधान कर्त्तव्य है।"

कन्ननूरमें रहते समय आलवुकार्कको खवर लगी, कि तुरुष्क, मिस्र, अरव आदि स्थानोंके अधिपतियोंने पुर्त्तगीजोंका दमन करनेके लिये विशेष आयोजन किया है और वे भारतीय राजाओंको भी उत्तेजित करनेके लिये दूत द्वारा प्रचुर अर्थ भेज रहे हैं।

पुर्त्तगीजोंके आदेन-वन्दर आक्रमण करनेके वाद मलवार उपकूलमें उत्कृष्ट अफीमकी आमदनी वंद हो गई। १५१३ ई०की १ली दिसम्बरको आलवुकार्कने इस अफीमकी आवश्यकताके सम्बन्धमें पुर्त्तगालराजको एक पत्र इस प्रकार लिखा,—

"मैं आपको सामान्यद्रव्यकी वात नहीं लिखता। यदि आप मेरी वात पर विश्वास करें, तो आजोर्सके पोस्तेकी ढेंढीकी तमाम पुर्त्तगालमें खेती कराना कर्त्तव्य है। कारण, पहले यहां जिस मूल्य पर अफीम मिलती थी, अभी आठ गुना दाम देने पर भी वह नहीं मिलती। यदि प्रतिवर्ष एक जहाज अफीम वहांसे भेज सकें, तो खर्च वाद दे कर यथेष्ट लाभ हो सकता है और अधीन भारतवासियोंकी भी जीवनरक्षा हो सकती है। अफीमका सेवन नहीं करनेसे भारतवासी नहीं वचेंगे।"

१५१४ ई०की जनवरीमें आलवुकार्कने गोआ आ कर देखा कि, पेगु, श्याम आदि नाना दूर देशोंसे राजदूत आ कर उनकी अपेक्षा करते हैं। पुर्त्तगालराजके साथ मित्रता करने और मलक्का आदि स्थानों पर वाणिज्यस्थापनके उद्देश्यसे वे लोग आते हैं। पुर्त्तगालराजको उपढ़ौकन देनेके लिये वे अपने साथ नाना उपहार लाये थे। आलवुकार्कने उनका यथेष्ट आदर सत्कार किया।

इसके वाद दीउ नामक द्वीपमें दुर्ग वनानेकी कामनासे वे उद्योग करने लगे। वहांके अधिपतिको सन्तुष्ट करके उनकी अनुमति लेनेके लिये उन्होंने पेरो-काइ-मदो और गणपति नामक एक गुजराती भाषाज्ञ हिन्दूको दूत वना कर भेजा। खम्भात्के अधिपतिने इस विषयमें यथेष्ट सहायता की थी। लाख चेष्टा करने पर भी पुर्त्तगीज लोग दीउ द्वीपमें दुर्ग न वना सके। पीछे नरसिंहराज और आदिलशाहने आलवुकार्कके पास दूत भेजा। आलवुकार्कने पहले भाटकलमें कोठी खोलनेके लिये नरसिंहकी जैसी खुशामद की थी, अभी वह भाव उन्होंने नहीं दिखाया। अभी उन्होंने कहा, 'उपयुक्त अर्थ पानेसे वे नरसिंहराजके निकट पुर्त्तगीजसेना और घोड़े भेज सकते हैं। पर हां, इतना कह सकते हैं, कि वे नरसिंहराजसे कभी भी शत्रुता नहीं करेंगे।' पीछे उन्होंने आदिलशाहके दूतसे कहा, 'आदिलशाहने जो सव पुर्त्तगीज रखे हैं, उन्हें यदि वे गोआ भेज दें, तो सन्धिके प्रस्ताव पर विचार किया जा सकता है।' आदिलशाहने वहुतसे पुर्त्तगीजोंको गोआ भेज दिया। इन लोगोंने आदिलशाहका पक्ष अवलम्वन किया था, इस कारण आलवुकार्कने इन्हें दुर्गमें कैद कर रखा।

हरमुजके पूर्वतन अधिपतिकी मृत्यु हो जानेसे वहां एक दूसरे शासनकर्त्ता नियुक्त हुए थे। ये नाममात्रके शासन कर्त्ता रहे, नूरउद्दीन नामक एक अमीर ही सर्वेसर्वा थे। पुर्त्तगीजोंके साथ उनका सद्भाव नहीं था। पुर्त्तगालपोताध्यक्ष पेरो-दा-आलवुकार्कने उनकी कूट नीतिसे वड़े कौशलसे पुर्त्तगीज स्वार्थरक्षा की थी। धीरे धीरे हरमुज द्वीपमें नूरउद्दीन और उनके भाई ही प्रवल हो उठे। हरमुज-अधिपति उनके हाथके खिलौने थे। दोनों अमीरकी असाधारण क्षमतासे वहुतसे लोग वागी हो गये। इसी मौकेमें पुर्त्तगीजगण हरमुजको जीत कर पुर्त्तगालराजकी विजयपताका फहरानेकी कोशिशमें थे, पर सभी चेष्टाएं निष्फल गईं। वे जहाज लूट कर अर्थ संग्रह करके आफन्सो-दा-आलवुकार्कके निकट उपस्थित हुए। अपने भतीजेसे आद्योपान्त कुल वृत्तान्त सुन कर वे उसी समय हरमुजकी ओर रवाना हुए (१५१५ ई०की २१वीं फरवरी)। इसी समय आदिलशाहका दूत सन्धिका प्रस्ताव ले कर वहां उपस्थित हुआ, पर इस सम्बन्धमें अभी कोई वातचीत न छिड़ी।

मस्कट शहरमें आ कर आलबुकार्कने सुना, कि हरमुजमें घोरतर विद्रोह उपस्थित है। नूरउद्दीनके भतीजे हामिदने दुर्ग और प्रासाद पर अधिकार कर लिया है और उनके हाथसे हरमुजके अधिपति तथा नूरउद्दीन सपरिवार वन्दी हुए हैं। आलबुकार्क बड़ी तेजीसे हरमुज आये और यहां तोपध्वनि करके उन्होंने अपना आगमन-संवाद सूचित किया। हामिदने भयभीत हो अधिपति और नूरउद्दीनको मुक्त कर दिया। पीछे उन्होंने उपहार द्रव्यके साथ सन्धिका प्रस्ताव ले कर एक दूत भेजा। पुर्त्तगीज-प्रतिनिधिने दूतका खूब सत्कार किया और जाते समय कह दिया, 'यदि पुर्त्तगालराजकी विजय-पताका राजप्रासादके शिखर पर गाड़ दो, तो पुर्त्तगाल सन्धि कर सकते हैं।' आखिर हुआ भी यही, निर्वोध हामिदने पुर्त्तगालराजकी पताकाको प्रासादकी चूड़ा पर सुशोभित किया। समस्त पुर्त्तगीजोंने एकवारगी तोपध्वनि करके राजपताकाकी सम्मान-रक्षा की। हरमुजके अधिवासियोंने समझा, कि हरमुजशहर पुर्त्तगीजों-के हाथ लग गया। आखिर हुआ भी वही। १५१५ ई०की १ली अप्रिलको आलबुकार्कने दलवलके साथ जहाज परसे उतर कर राजप्रासाद तथा दुर्ग पर अधिकार किया और हामिदको मार डाला। पीछे सभी अमीर उमरावके सामने उन्होंने हरमुजके उस वन्दी नरपतिको राजा कह कर घोषणा कर दी। इसके बाद सेख इस्माइलके यहांसे दूत आया। आलबुकार्कने भी यह संवाद दे कर एक दूतको इस्माइलकी सभामें भेजा, कि वे कायरोके सुलतानको परास्त कर आपकी सहायता कर सकेंगे।

हरमुजद्वीप पुर्त्तगीजोंके सम्पूर्ण करायत्त हुआ। नाममात्रके राजा रहे। पुर्त्तगीज दुर्गाध्यक्षकी सम्मतिके विना राजाको कोई कार्य करनेका अधिकार न रहा। इस प्रकार हरमुजमें पुर्त्तगालकी गोटी जम गई। अब आलबुकार्क आदेन वन्दर जीतनेका आयोजन करने लगे। उस समय एशियामें कालिकट, हरमुज और आदेन ये तीनों ही सर्वप्रधान वाणिज्यक्षेत्र गिने जाते थे। पहले दोका वाणिज्य पुर्त्तगीजोंके अधिकारमें आ गया, केवल तीसरा आनेको वाकी है। उन्होंने सोचा यह तीसरा केन्द्रस्थल यदि उनके हाथ लग जाय, तो पुर्त्तगीज जाति एशियामें वाणिज्य-जगत्‌की सर्वमयकर्त्ता होगी और पुर्त्तगालराज भी समस्त सभ्य जगत्‌में ऊंचा स्थान पावेंगे। इस वार आलबुकार्क पहलेसे भी ज्यादा आयोजन करने लगे। उन्होंने फनसेको नामक अपने गुमाश्तेको प्रचुर अर्थ दे कर अनेक युद्धोपकरण संग्रह करनेके लिये भेजा। चेमा और नाना स्थानोंके मुसलमान-राजाओंके निकट दूत भेज कर भय मैत्री दिखलाते हुए बहुतोंको वशमें कर लिया। किन्तु इस वार चारों ओर सुविधा रहने पर भी विधाता वादी हो गये, आलबुकार्क असुस्थ हो पड़े। दिनों दिन उनकी बीमारी बढ़ने लगी। २०वीं जनवरीको उन्होंने अपने आत्मीय और प्रधान प्रधान पोताध्यक्षके सामने अपने भतीजेको हरमुजका दुर्गाध्यक्ष बनाया। दुर्गरक्षाके लिये उपयुक्त उपदेश दिया और हरमुजके पूर्वतन राजा सैफ उद्दीनके नावालिग दोनों पुत्रोंको उनके तत्त्वावधानमें रखा। वे जानते थे, कि ऐसा नहीं करनेसे वर्त्तमान हरमुजाधिप सुविधा पानेसे ही उन दोनों राजपुत्रोंको मार डालेगा। ८वीं नवम्बरको उन्होंने हरमुजसे अन्तिम विदाई ली। भारतकी ओर उनका जहाज अग्रसर हुआ।

मस्कटके निकट कलहाट नामक स्थानमें जब उनका जहाज आया तब नाविकोंने एक मुसलमानी रणपोत पर आक्रमण कर दिया। इस रणपोतमें आलबुकार्कके नामसे एक पत्र था। पत्र पढ़ कर आलबुकार्कने समझा, कि पुर्त्तगालराजने शठकी प्रतारणामें भूल कर उनके स्थान पर लोपो सोयारेसको भारतका शासनकर्त्ता और सर्वप्रधान पोताध्यक्ष बना कर भेजा है। पुर्त्तगीज वीर पत्र पढ़ कर मर्माहत हो बोले, "मैंने राजाके निकट जनताके निकट बदनामी उठायी। क्या ही अच्छा होता, यदि इसके पहले मेरी मृत्यु हो जाती।"

उक्त मुसलमान-रणपोतमें हरमुजपतिके नाम एक और पत्र था जिसमें लिखा था, "यदि अब तक आलबुकार्कने दुर्ग पर अधिकार न किया हो, तो किसी हालतसे कुछ दिन और उसे बचाये रखें। कारण, एक और दूसरे शासनकर्त्ता आ रहे हैं, वे आप लोगोंकी इच्छा पूर्ण करेंगे।' पुर्त्तगालराजसे यद्यपि आलबुकार्क हतमान

हो गये थे तो भी उन्होंने पुर्त्तगीजजातिसे भूल कर भी शत्रुता करना न चाहा। उन्होंने उसी समय पत्रको जला डाला और मुसलमानोंको हुरमुज जाने दिया। अब आलबुकार्कने केवल प्रधान कर्मचारीको अपने पास रख कर इच्छापत्र ( Will ) प्रस्तुत किया जिसका प्रथम इस प्रकार था—

'गोआमें मेरे यत्नसे जो गिर्जा बनाया गया है उसीमें मेरी समाधि बने और मेरी एक खण्ड अस्थि पुर्त्तगालमें भेजी जाय।'

पीछे बीच समुद्रमें बैठ उन्होंने मृत्युका दिन निकट जान कर ६ठीं दिसम्बरको एक पत्र पुर्त्तगालराजके पास इस प्रकार लिख भेजा—

'महानुभव! यह पत्र अपने हाथसे लिख न सका, लिखनेकी अब मुझमें सामर्थ्य रह न गई। मृत्यु बहुत करीब है। मेरे यहां पर केवल एक पुत्र* है, मुझे जो कुछ है, उसीको सौंप जाता हूं। आपके श्रीपदमें भारतका सर्वप्रधान स्थान अर्पण किया है। मैंने जो कुछ किया है, उसे आप भूलेंगे नहीं। मेरे लिये मेरे पुत्र पर ख्याल रखेंगे।'

'१५वीं दिसम्बर शनिवारकी रातको उनका जहाज बहुत धीरे धीरे उन्हींके प्रीतिप्रद गोआबन्दरमें उपस्थित हुआ। उनका मुमुर्षकाल उपस्थित जान कर गोआके सर्वप्रधान धर्माध्यक्ष ( Vicar general ) उनके शान्ति-विधानके लिये जहाजसे वहां पहुंचे। उन महावीरने जीवनके शेषकालमें अपने रणवेशको उतार खृष्टान साधुके परिच्छेदसे निज देहको भूषित करनेका हुकुम दिया। धर्मालाप करते करते रविवार ब्राह्ममुहूर्त्तमें पुर्त्तगालराज्यके एक महापुरुषने इस लोकका परित्याग किया। गोआके पुर्त्तगीज गिर्जामें बड़ी धूमधामसे उनकी समाधि हुई। पुर्त्तगालराजने कहला भेजा, कि "जब तक आलबुकार्ककी अस्थि भारतमें रहेगी, तब तक पुर्त्तगीजजातिको भारतमें कोई विपद् नहीं है। अतः उनकी अस्थि पुर्त्तगाल भूल कर भी न भेजी जाय।'

आलबुकार्कने अलेकसन्दरकी जीवनी पढ़ी थी। उनकी जीवनी भी उसी माफिक महावीरके आदर्श पर परिचालित हुआ था। उनके मृत्युकालमें चारों ओर पूर्णशान्ति विराजमान थी। भारत-उपकूलके साथ मलक्का, सुमात्रा, सिंहल आदिका वाणिज्य निरापदसे चलता था।

१५१५ ई०की ८वीं सितम्बरको लोपो सोआरेसने गोआ आ कर शासनभार ग्रहण किया। शासनभार ग्रहण करते ही वे पूर्वतन दुर्गाध्यक्ष और कप्तानोंके स्थान पर नये नये आदमीको भर्ती करना शुरू कर दिया और सभी काय मनमाना करने लगे। उनके आचार-व्यवहार पर सभी मनुष्य विरक्त हो गये। कोचिन आ कर वे अन्यान्य कार्य करने लगे, इस पर कोचिनराज भी बहुत बिगड़े। एक पुर्त्तगीज ऐतिहासिकने लिखा है, "अभी भद्र लोगोंका व्यवहार बिलकुल उलट गया। उन्होंने वाणिज्य-व्यवसाय छोड़ दिया और अपने मानसम्भ्रमकी रक्षाके लिये धनरत्नकी अपेक्षा अस्त्रशस्त्रको ही अधिक पसन्द किया। अभी जहाजके कप्तान ही प्रधान वणिक् हो गये। सुतरां मान अपमानमें, यश अपयशमें और आदेश उपहासमें परिणत हुआ।"

सच पूछिये तो इस समय धर्मका ढोंग करके पुर्त्तगीज याजकोंने तथा वाणिज्यके नाम पर जहाजके कप्तानोंने यहां तक कि पुर्त्तगीज सैनिकसे ले कर मांझीमल्लाह पर्यन्त सबोंने घोर अत्याचार करना आरम्भ कर दिया। पहले पुर्त्तगीजोंने आ कर अपने अपने स्वार्थसाधनके लिये जैसा व्यवहार किया था, आज कलके अविचार और उत्पीड़नकी तुलनामें वह कुछ भी नहीं है।

अरबसमुद्रमें सुलतानका प्रभाव खर्व करके पुर्त्तगीजोंकी प्रधानता स्थापित करनेके लिये पुर्त्तगालराजने लोपो सोआरेसको भेजा था। अभी राजप्रतिनिधि ( ८वीं फरवरी १५१६ ई० ) राजाका आदेश पालन करनेके लिये २७ जहाज, १२०० पुर्त्तगीज

* इस पुत्रने एक सम्भ्रान्त भारतमहिलाके गर्भसे जन्मग्रहण किया था।

* किन्तु इसके पचास वर्ष बाद ( १५६६ ई०की १८वीं मईको ) आलबुकार्ककी अन्तिम इच्छा पूरी करनेके लिये इनकी अस्थि लिसबन नगरमें लाई गई और बड़ी धूमधामसे किसी निर्दिष्ट स्थानमें रखी गई थी।

और ८०० मलवारी-सैन्य तथा ८०० मलवारी नाविक ले कर दौड़ पड़े। इस समय आदेन आसानीसे पुर्त्तगीजोंके अधिकारमें आ जाता, पर राजप्रतिनिधिकी वेवकूफीसे ऐसा न हो सका। आदेन पहुंच कर पुर्त्तगीजोंने तोपध्वनि की जिससे वहांके शासनकर्त्ताने विना किसी छेड़ छाड़के दुर्गद्वार खोल दिया और पुर्त्तगालराजकी अधीनता स्वीकार कर ली। उनकी मीठी मीठी वातोंसे संतुष्ट हो लोपोने और कुछ भी न किया, वरन् उनसे संवाद पा कर वे सुलतानके जहाजको ध्वंस करनेके लिये अरवसमुद्रकी ओर चल दिये। किन्तु लाख चेष्टा करने पर भी वे सुलतानका वाल वांका कर न सके। नाना स्थानोंमें उनका वल-क्षय होता गया। आखिर रसद घट जानेसे वहुतोंकी जान भी गई। सुविधा न देख वे वहांसे लौटे, किन्तु लौटते समय आदेनमें प्रवेश कर न सके। इस वार आदेशकर्त्ता विशेषरूपसे डटे हुए थे। पुर्त्तगीजोंके पक्षमें सुविधा न होगी, ऐसा समझ लोपोने भग्नमनोरथ हो आदेनका परित्याग किया। १५१६ ई०के सितम्बर मासमें वे गोआ पहुंचे, किन्तु यहां अधिक काल ठहर न सके, तुरत कोचिनके लिये रवाना हो गये। २५वीं सितम्बरको कोलम्वकी रानी और उनके अधीन सामन्त राजाओंके साथ लोपोंने सन्धि कर ली। इस पर रानीने सेण्ट-टामस-गिर्जाका पुनः निर्माण कर दिया और ५००० मन गोलमिर्च देनेको राजी हुईं।

पुर्त्तगीज-प्रतिनिधि जिस समय अरवसमुद्रमें थे, उसी समय आदिलशाहने गोआ जितनेके लिये अंकुश खाँको भेजा था। लोपो उसी समय गोआ आये और उपकूलवर्त्ती सभी स्थानों पर दखल करनेके लिये गोआके सैन्याध्यक्ष गोटेरी-डि-अनरोको हुकुम दिया। पुर्त्तगीज-सेनापतिने पण्डा पर चढ़ाई कर दी, पर कृतकार्य न हो वे अन्तमें २०० सेनाको खो कर लौटनेको वाध्य हुए। इसके वाद आदिलशाह वहुत-सी सेना भेज कर कई मास तक गोआमें घेरा डाले रहे जिससे गोआवासियोंको यथेष्ट दुर्दशा हुई। पुर्त्तगीज लोगको भी रसद घट जानेसे चिन्तित थे, कि इसी समय कोलम्व और चीनसे पुर्त्तगीज रणतरीने आ कर गोआकी रक्षा की।

इसके वाद मलका, पसुम्मा आदि द्वीपोंमें भी छोटी मोटी लड़ाई हुई थी। किन्तु पुर्त्तगीज-जातिके अदूरदर्शिता क्रमसे कोई क्षति न हुई।

पसुम्माकी ओर जाते समय (फरवरी १५१६ ई०) कप्तान टम पेरेस प्रतिकूल तूफानमें पड़ कर वङ्गालमें जाने लगे। पुर्त्तगीज आज तक कभी वङ्गाल नहीं आये हुए थे, यही उनका पहला आगमन था। किन्तु यहां वे विशेष उपद्रव कर न सके, लूट पाट द्वारा कुछ रसद संग्रह कर मलकाको चल दिये। अन्तमें चीनदेश जा कर उनका प्राणान्त हुआ।

लोपो सोयारसकी शिकायत पहले ही पुर्त्तगालराजके पास पहुंच चुकी थी। राजाने उन पर सन्देह करके फर्णव-दा-आलका-केवाको उनका हिसाव किताव देखनेके लिये भेजा। किन्तु प्रतिनिधिके साथ उन्हें मुलाकात न हुई। अभी पुर्त्तगीजोंके दो पक्ष हो गये, जिससे शासनकार्यमें अनेक विश्रृङ्खला होने लगी। दोनों ही पक्ष प्रजाका लेहू पीनेको उतारु थे। अन्तमें आलकाकेवा अपमानित और विरक्त हो स्वदेशको चल दिये।

कप्तान जोन-दा-सिल-वेराने मालद्वीपके राजाको प्रसन्न कर वहां एक कोठी खालनेकी उनसे अनुमति ले ली। इसके वाद सम्मान्के वहुमूल्यवान् द्रव्यपूर्ण दो पोतको हथिया कर वाणिज्य करनेकी आशासे वे वङ्गाल आये। उनके जहाज पर एक वङ्गाली युवक थे जिसने काम्वे-पोतको लूटते देखा था। उसके मुखसे जहाज लूटनेका संवाद पा कर वङ्गालियोंने सिलवरोको जलदस्यु समझ लिया। अतः कोई भी उन्हें माल देनेको राजी न हुए। चीनदेशसे जोन कोएलहो आ कर यहां पर सिलवरोसे मिले। आराकनके राजाने अपने यहां बुलाया, किन्तु वहां भी वाणिज्यकी कोई सुविधा न हुई। अतः वे कोलम्वोको वापिस आये। यहां फिर एक पत्थरका दुग वनाया गया।

इसके वाद स्याम, पेगू, वंटम आदि राज्योंके साथ सन्धि करके लोपो वाणिज्य चलाने लगे। सभी स्थानोंमें पुर्त्तगीजोंकी वड़ी वड़ी कोठी खोली गई। लोपो सोआरेसके भाग्यमें शुभ दिन आ ही रहा था, कि इसी वीचमें पुर्त्तगालराजने उनके आचरणसे असन्तुष्ट हो लोपेज-दा-सेकु-इराको भारतका शासनकर्त्ता

और सर्वप्रधान पोताध्यक्ष बना कर भेजा। २०वीं सितम्बर (१५१८ ई०)-को कोचिन जा कर इन्होंने लोपोसे शासनभार ग्रहण किया। लोपो हताशहृदयसे देशको लौटे।

लोपेस दा-सेकुइराका शासन।

पुर्त्तगीज गवर्नर सेकुइराके प्रथम शासनकालमें दुर्ग बनानेकी कोशिश होती थी। भारतवर्षमें अच्छी कमान वा गोला गोली नहीं मिलनेके कारण, जिससे भारतमें उत्कृष्ट अग्न्यस्त्रादि प्रस्तुत हो, पुर्त्तगीजोंके यत्नसे उसका भी आयोजन होने लगा। इसी समय ब्रह्मदेशके मर्त्तवान शहरमें पुर्त्तगीजोंकी एक बड़ी वाणिज्यकोठी खोली गई। अब यहांसे पूर्व भारत और ब्रह्मदेशके नाना द्रव्योंकी यूरोपमें रफ्तनी होने लगी।

मालद्वीप आदि स्थानोंमें भी कोठा बनानेके बहाने ले उन्होंने दुर्ग बना डाला। पुर्त्तगीजोंको नृशंस डकैत समझ कर अधिवासियोंने उन्हें किसी प्रकारकी बाधा न दी।

१५२० ई०की १३वीं फरवरीको राजप्रतिनिधि दिओगो-लोपेस आदेन और अरब समुद्र जीतनेको अग्रसर हुए। किन्तु विशेष क्षतिग्रस्त हो उन्हें हरमुजकी ओर भाग जाना पड़ा।

जिस समय दिओगो-लोपेस आदेनकी ओर रवाना हुए, उसी समय आदिलशाहके साथ विजयनगराधिप कृष्णराजका युद्ध चल रहा था। कृष्णराज अनेक सैन्य ले कर तीन मास तक "रायचूड़"में घेरा डाले रहे। कृष्णौवाम- फिगुइरा नामक एक पुर्त्तगीज दुर्गाध्यक्षने ससैन्य आ कर कृष्णराजका पक्ष अवलम्बन किया और उन्हींकी सहायतासे कृष्णराजने रायचूड़ पर दखल जमाया। इसी सुयोगमें गोआके पुर्त्तगीज-सेनापति चौकीदार राइ-दि-मेलोने २५० अश्वारोही और ८०० कर्णाटी ले कर गोआके निकटस्थ मुसलमानाधिकृत अनेक स्थानोंको दखल कर लिया।

१५२१ ई०की ९वीं फरवरीको सेकुइराने ३००० पुर्त्तगीज और ८०० मलबारी तथा कणाड़ी-सैन्य ले कर दीउ पर धावा बोल दिया, किन्तु इस बार भी उनकी चेष्टा व्यर्थ गई।

मृत आलबुकार्कके भतीजे जाज-दि-आलबुकार्क बर्ण्ट होते हुए मलाक्स (गरम मसालेका) द्वीपमें पुर्त्तगीज दुर्ग बनानेके लिये भेजे गये। यहां उन्होंने देखा कि स्पेनियार्डने पहले ही आ कर यहांके राजासे सन्धि कर ली है। अनेक चेष्टा करनेके बाद गुजराती वणिकोंकी सहायतासे पुर्त्तगीजोंने तार्णेतद्वीपमें एक दुर्ग बनानेका आदेश पाया। यहां पुर्त्तगीज और स्पेनियार्डोंके स्वार्थ ले कर पुर्त्तगालराज और स्पेनराजके बीच विरोध उपस्थित हुआ था।

इसी समय कोचिनराजने बदला चुकानेके लिये ५०००० नायर सैन्य ले कर सामरीराज पर आक्रमण कर दिया। पुर्त्तगीज लोग सामरीराजके साथ सन्धिसूत्रमें आबद्ध रहने पर भी भीतर ही भीतर पुर्त्तगीजसेना भेज कर कोचिनराजकी सहायता करने लगे। इस बार सामरीराज भारी विपद्में पड़ गये, इसमें सन्देह नहीं। किन्तु ब्राह्मणोंने उनका पक्ष लिया और पुर्त्तगीजोंको आश्रय दिया है, ऐसा कह कर वे स्वदेशवासियोंको शाप देने लगे। उनके शापके भयसे किसी भी नायर-सेनाने सामरीराजके विरुद्ध अस्त्रधारण करना न चाहा। कोचिनराज भग्नहृदयसे अपने राज्यमें लौट जानेको बाध्य हुए।

सेकुइराका शासनकाल शेष हुआ। देशीय सभी वणिक् उनके शासनसे विरक्त हो गये थे। पुर्त्तगीज-शासनकर्त्ताकी अनुमति ले कर वे अपने जहाजोंको दूर देश तो भेज सकते थे, पर पुर्त्तगीज प्रधान मौका पानेसे ही उनका माल लूट लेते थे। इस कारण कन्ननूर आदि नाना स्थानोंसे पुर्त्तगालराजके निकट अभियोग पहुंचने लगे। पुर्त्तगालराजने सेकुइराके उपर असन्तुष्ट हो कर डम-दुआर्त्ते-दि-मेनिजेसको शासनभार लेनेके लिये भेजा।

डम-दुआर्त्ते-डि-मेनिजेस।

१५२२ ई०की २२वीं जनवरीको मेनिजसने शासनभार ग्रहण किया। इस समय हरमुजद्वीपमें भारी गोलमाल चल रहा था। पुर्त्तगीज कर्मचारियोंके दुर्व्यवहारसे द्वीपके सभी मुसलमानोंने मिल कर पुर्त्तगीजों पर आक्रमण किया था। डम दुआर्त्तेने पहले कई दल

सेना भेजी, पीछे खुदसे आ कर हरमुजमें अच्छी तरह अपना आधिपत्य जमाया। इस बार हरमुजके सभी मुसलमान अधिवासी निरस्त्र कर दिये गये। अब वहांके मुसलमान राजाके कुछ शरीररक्षकको छोड़ कर और किसीको भी अस्त्रधारणका अधिकार न रहा।

ठीक इसी समय आदिलशाहने गोआके निकटवर्त्ती अपने पूर्वाधिकृत स्थानोंका पुर्त्तगीजोंको परास्त कर पुनरुद्धार किया।

इस समय चट्टग्रामके निकटवर्त्ती वङ्गोपसागरमें पुर्त्तगीज दस्युगण भारी उत्पात मचा रहे थे। अनेक अपराधी और नीच श्रेणीके पुर्त्तगीज पुर्त्तगीजशासनका परित्याग कर दूर देश भाग आये थे। वे सब दुर्वृत्त छोटे छोटे दलोंमें विभक्त हो समुद्रके मध्य दस्युवृत्ति द्वारा जीविका चलाते थे।

भारतके पश्चिमी समुद्रमें पुर्त्तगीजशासनकर्त्ताके आदमी रहनेके कारण उन्हें दस्युवृत्तिकी सुविधा नहीं मिलती थी। इस कारण वङ्गोपसागरमें उन्होंने अपना अड्डा जमाना पसन्द किया था।

इस समय सुमात्राद्वीपमें आचिन और पेदिरके राजामें घमसान युद्ध चल रहा था। पसुम्मा भाग कर पेदिरके राजाने पुर्त्तगीज दुर्गाध्यक्षका आश्रय लिया। आचिन-राजको जब मालूम हुआ, कि दुर्गाध्यक्षने पेदिरराजकी सहायता की है, तब उन्होंने झट पसुम्मा पर आक्रमण कर दिया। दुर्गाध्यक्ष डम आण्ड्रूने सहायता मांगनेके लिये एक दूत चट्टग्राम भेजा। चट्टग्रामसे सहायताके लिये कुछ जहाज भेजे गये। किन्तु राहमें पुर्त्तगीज जलदस्युगणने उन्हें लूट लिया। पीछे जहाजके सभी योद्धा उनके दलमें मिल गये। इस प्रकार पुर्त्तगीज दस्युकी संख्या धीरे धीरे बढ़ती गई।

इसके पहले पुर्त्तगीजोंने वोर्णिओद्वीप जीतनेकी चेष्टा की थी, पर कोई फल न हुआ था। इसी कारण जार्ज-दा-आलबुकार्क ससैन्य वहां भेजे गये थे। उन्होंने १५२४ ई०की १ली जनवरीको पुर्त्तगालराजको जो एक पत्र लिखा था उससे जाना जाता है, कि उस समय वोर्णिओ 'कर्पूरद्वीप' नामसे प्रसिद्ध था। यहां कपूर प्रचुर परिमाणमें उत्पन्न होता था। वङ्गदेश, पुलिकट, विजयनगर और मलवार उपकूलमें उस कपूरकी रफ्तनी होती थी। वोर्णिओद्वीप मुसलमानराजके अधीन रहने पर भी जिस अंशमें कपूर उपजता था अर्थात् कर्पूरद्वीप उस समय हिन्दूराजके अधीन था।* वे वोर्णिओराजसे काम्बे और वङ्गदेशजात कपड़े ले कर उसके बदलेमें कपूर देते थे।

डम दुआर्त्तेके समयका और कोई विशेष उल्लेखयोग्य विवरण नहीं मिलता। उनके शासनकालमें कोई अच्छा काम नहीं हुआ। वे तो स्वयं अर्थसञ्चय करनेके लिये आये थे, सुतरां उनसे सुविचारकी आशा दुराशामात्र थी। उन्होंने प्रचुर अर्थ सञ्चय करके अपना पेट भर लिया था। उन्हींका पदानुसरण करके ही अनेक पुर्त्तगीजोंने दस्युवृत्ति आरम्भ कर दी थी। इसी कारण उन्होंने 'पुर्त्तगाल-कलङ्क' ऐसा नाम पाया था।

डम भास्को डि-गामाका शासन।

पुर्त्तगालने समझा, कि नीचवंशके हाथसे शासनकार्य अच्छी तरह नहीं चल सकता। इसीलिये इस बार उन्होंने डम-भास्को-डिगामा ( Conde-de-vidigueira ) को अपने प्रतिनिधिरूपमें भारत भेजा।(१) उनके साथ उनके दो पुत्र डम एस्तेवन-डि-गामा(२) और डमपालो डि-गामा, एतद्भिन्न पुर्त्तगालराजके निकट सम्पर्कीय अनेक सम्भ्रान्त व्यक्ति ( कुल ३००० मनुष्य ) आये थे।

१५२४ ई०की २३वीं सितम्बरको भास्को-डि-गामा तीसरी बार गोआमें उपस्थित हुए। उनके आगमन पर सभी पुर्त्तगीज फूले न समाये। इसके पहले पुर्त्तगीज दुर्गाध्यक्षने अन्याय और अत्याचारपूर्वक अर्थग्रहण करके समस्त गोआवासियोंको विरक्त कर दिया था। अभी भास्को-डि-गामाने सबसे पहले उन्हींको पदच्युत कर

* मुसलमान लोग इस राजाको 'काफेरराज' कहते थे, इसीसे किसी किसी पुर्त्तगीज ग्रन्थमें ये 'काफेर' नामसे मशहूर हैं।

(१) पूर्वतन पुर्त्तगीजशासनकर्त्ता अपनेको Viceroy या राज प्रतिनिधि बतला कर जनसाधारणमें परिचित तो थे, पर किसीने राजासे यह उपाधि नहीं पाई थी। केवल डम-भास्को-डि-गामाको ही सबसे पहले यह उपाधि मिली।

(२) ये पुर्त्तगालराजके समुद्रपोताध्यक्षोंके सरदार थे।

डम-हेनरिकको उस पद पर अधिष्ठित किया। केवल दुर्गाध्यक्षको पदच्युत करके वे शान्त न हुए, पुर्त्तगीज शासनाधीन सभी स्थानोंके दुष्ट कर्मचारियोंको अलग कर विश्वासी और विज्ञ व्यक्तिको नियुक्त करने लगे। दुष्ट सेना दुर्गसे गुप्तभावमें अस्त्रशस्त्र ले किसी दूसरे स्थानमें जा अर्थोपार्जनके लिये अत्याचार करती थी। इस कारण भास्कोने घोषणा कर दी, कि जिसके पास जो अस्त्र है, दुर्गमें रख जाय, नहीं तो कठिन दण्ड भोग करना होगा, तथा दुर्गाधिपकी अनुमति लिये विना कोई भी अस्त्रका व्यवहार नहीं कर सकता। उन्होंने सुना, कि पुर्त्तगीजमेंसे कोई कोई गुप्तभावमें जहाज ले कर समुद्रपथसे विदेशीयके साथ वाणिज्य कर रहा है। इस पर वे बहुत विगड़े और इस वातकी घोषणा कर दी, कि "विना उनकी अनुमतिके कोई भी पुर्त्तगीज कोई जहाज नहीं चला सकता; यदि जहाज चलाना हो, तो उस स्थानके पुर्त्तगीज कोठीवालसे उनका स्वाक्षरित अनुमतिपत्र ले कर चलावे। जो कोई इस आदेशका उल्लङ्घन कर समुद्रयात्रा करेगा, उसका जहाज मय मालके जब्त कर लिया जायगा।" इस प्रकार इन्होंने गुप्त व्यवसायको वंद कर दिया।

अलावा इसके उन्होंने समुद्र और जलपथमें पुर्त्तगीज कर्मचारियोंके कार्य पर लक्ष्य रखनेके लिये गुप्तचर नियुक्त किया। पीछे आप कुछ अनुचर साथ ले कन्नानूर, कोचिन आदि स्थान देखने आये। उन सव स्थानोंमें भास्को-डि-गामाका वड़ी धूम धामसे स्वागत हुआ था।

इतने दिनों तक पूर्वशासनकर्त्ता डम-दुआर्त्ते हरमुजद्वीपमें लूटपाट करते थे। नवम्वर मासमें वे नव राजप्रतिनिधिको कार्य समझा देनेके लिये कोचिन आये। भास्को-डि-गामाने यहां उन्हें उतरने न दिया, उसी समय 'कष्टेलो' नामक जहाजसे वन्दीभावमें पुर्त्तगाल जानेको फरमाया।

पहले डम-दुआर्त्ते इस अपमानको सह्य करनेमें प्रस्तुत न थे। पीछे अपने जहाजसे जानेको प्रस्तुत हुए। इस पर भास्कोने अत्यन्त क्रुद्ध हो उन्हें शासन करनेके लिये गोलागोलीके साथ रणपोत भेजा।

इधर नाना कार्योंमें व्यस्त रहनेके कारण मानसिक परिश्रमसे भास्को-डि-गामा पीड़ित हो पड़े। इसी अवसरमें डम दुआर्त्तेने अपने पदत्यागपत्र पर हस्ताक्षर नहीं किया। वरं उन्होंने कहला भेजा, कि वे दुर्गके मध्य जा अपना कार्य समझा वुझा कर स्वाक्षर करनेको प्रस्तुत हैं। डम-भास्कोने उन्हें जमीन पर पैर रखनेसे निषेध किया। इस पर डम-दुआर्त्ते विना राजप्रतिनिधि आदेशके अपना जहाज ले कर चल दिये।

अलगार्भ उपकूलमें ज्योंही वे जहाज परसे उतरे त्योंही पुर्त्तगाल-राजपुरुषके वन्दी हुए।

इधर भास्को-डि गामाका आयुष्काल वीतने चला। जिस भारताविस्कारके लिये उन्होंने अतुल यश उपार्जन किया था, उसी भारतमें (कोचिनके सेण्ट अण्टोनियो नामक खृष्टीय मठमें) वड़ी धूमधामसे उनकी अन्तेष्टि क्रिया की गई। उनकी मृत्युके वाद डम इनरिकके शासनभार ग्रहण करनेकी वात थी, पर उस समय वे गोआमें न थे, इस कारण लोपो-वाज दा साम्पयोने तव तकके लिये शासनभार ग्रहण किया। डम हेनरिकके आने पर वे ही भारतके शासनकर्त्ता हुए। लोपोवाज दलवल ले कर अरव समुद्रकी ओर रवाना हुए। भास्को-डिगामाके पुत्र पस्तेवन डि-गामाने अव यहां जरा भी रहना पसन्द न किया और शीघ्र ही लिसवनकी यात्रा कर दी।

इसके कुछ समय वाद नायरोंने कालिकटके पुर्त्तगीज दुर्ग पर धावा कर दिया। इसका प्रतिशोध लेनेके लिये डम हेनरिक सामरीराजके अधीन पोनानी नगर जीतनेको अग्रसर हुए, दोनो पक्षमें जल और स्थलमें गहरी मुठभेड़ हो गई। आखिर नायरसेनाको ही रणमें पीठ दिखानी पड़ी। पुर्त्तगीजोंने नगरको अच्छी तरह लूट करके जला डाला। इसके वाद पुर्त्तगीजोंके साथ कालिकटमें एक भी युद्ध न हुआ, दुर्गरक्षा सुविधाजनक नहीं है, ऐसा समझ पुर्त्तगीज लोग अपने दुर्गको ध्वंस कर वहांके कुल सामान उठा ले गये।

अनन्तर डम हेनरिकने दीउ पर अपना अधिकार जमानेके लिये यथेष्ट आयोजन किया था, किन्तु राहमें वर्वुरकी चढ़ाईमें वे परास्त हुए। अतः उनका उद्देश्य सिद्ध नहीं हुआ। इसके वाद वे रोगग्रस्त हो पड़े और १५२६

ई०की २१वीं फरवरीको कन्नूर नगरमें उनकी प्राणवायु उड़ गई। उन्होंने १३ मास तक राज्य किया था।

लोपो वाज-द-साम्पयो।

डम हेनरिकको मृत्युके वाद पेरो-मस्करेन-हसके शासनकर्त्ता होनेकी वात थी, पर इस समय वे मलक्का द्वीपमें सैन्यपरिचालन कर रहे थे। उन्हें संवाद दे कर यहां बुलानेमें अधिक समय लगता, इस कारण लोपो वाज-दा-साम्पयो शासनकर्त्ता हुए। डम हेनरिकने फ्रान्सिस्को-दा-साको शासनभार देनेकी वात कही थी, पर दासाके भाग्यमें वदा नहीं था, कोई भी उनके आदेशपत्र-को वाहर न कर सका।

लोपो-वाजके गोआ जाने पर फ्रान्सिस्को-दा-साने उन्हें शासनकर्त्ता नहीं माना। अन्तमें मन्त्रिसभाने लोपो-वाजको ही शासनकर्त्ता स्वीकार किया। यह उच्च पद पानेके साथ ही लोपोने मलक्का द्वीपमें पेरो-मस्करेन-हसका इसका संवाद भेज दिया। पीछे हरमुज, चेउल आदि स्थानोंमें जा कर पुर्त्तगीज-कर्मचारियोंका झगड़ा निवटानेके लिये उन्होंने अरवसमुद्रकी यात्रा की।

इधर मस्करेनहस मलक्कामें डम हेनरिकका मृत्यु-संवाद पा कर आप गवर्नर ( शासनकर्त्ता ) वन गये और इच्छानुसार लोग भर्ती करने लगे।

इस समय मलक्काद्वीपमें भारी गोलमाल चल रहा था। पुर्त्तगीजोंमें ही दो दल हो गये थे, एक दल तिदोर-राजके साथ सन्धि करनेको और दूसरा उसके विपक्षमें युद्ध करनेको प्रस्तुत था। सन्धिके वाद भी जिस समय द्वीपवासी सम्भ्रान्त व्यक्तिगण राजाकी अन्त्येष्टिक्रियामें व्यस्त थे, उसी समय एक दल पुर्त्त-गीजने जा कर उन पर आक्रमण कर दिया। पुर्त्तगीजों-की ऐसी विश्वासघातकता पर निकटवर्ती सभी द्वीप-वासी पुर्त्तगीजों पर वड़े असन्तुष्ट हुए। इधर स्पानियार्डोंने आ कर द्वीपवासियोंके साथ मेल कर लिया और पुर्त्त-गीजोंको मार भगाया।

१५२७ ई०के फरवरी महीनेमें मस्करेनहस शासन-भार ग्रहण करनेके लिये कोचिनमें उतरे। कोचिनके कप्तान और कोशाध्यक्ष आफन्सो मिक्सियाने उन्हें उसी समय यहांसे निकल जानेको कहा। उनके तीक्ष्णास्त्र-से मस्करेनहसके कुछ अनुचर भी घायल हुए। मस्करेन-हस वड़े विस्मित और दुःखित हो गोआमें आ कर ठहरे। यहां प्रधान शासनकर्त्ता समझ कर लोग उनकी अभ्य-र्थना तो क्या करते, वे उसी समय वन्दी हो कर कन्नूर-दुर्ग भेज दिये गये। लोपो-वाजके इस अन्याय कार्य पर अधिकांश पुर्त्तगीज उनके प्रतिकूल खड़े हुए। कन्नूरके दुर्गाधिपतिने मस्करेनहसको कारागारसे मुक्त कर दिया। चैउलके गवर्नर क्रष्टोवाम-दा-सुजा और भारतसमुद्रके पोताध्यक्ष आण्टोनिया दा-मिरन्दा मस्करेनहसका पक्ष लिया। पुर्त्तगीजोंके दोनों पक्षमें मनमुटाव हो जानेसे शासनकार्य वंद रहा। अन्तमें सालिसीके ऊपर जव इसका भार दिया गया, तव उन्होंने लोपो-वाजको ही प्रकृत शासनकर्त्ता ठहराया। मस्करेनहस उसी समय लिसवनको चल दिये।

अव लोपो-वाज नाना स्थानोंको जीतने और नाना स्थानोंमें दुर्ग वनानेका आयोजन करने लगे। मार्टिन आफन्सो नामक उनका एक पोताध्यक्ष प्रतिकूल हवासे नागमलयमें जा लगे। यहां वे एक वड़े जहाज पर चढ़ कर वङ्गालके चाकुरिया नामक एक ग्राममें पहुंचे। यहां वे सवके सव वङ्गाधिपके क्रीतदास हो गये।

इसके वाद लोपोने मलवार-कूलवर्त्ती पुरकाड़ पर आक्रमण करके वहांके सभी अधिवासियोंको वड़ी वेरहमी-से मार डाला और पीछे रानीको भी कैद कर लिया।

इस समय चेउलके शासनकर्त्ता निजाम उल-मुल्कके साथ काम्वे राजका युद्ध छिड़ा। काम्वेराजको पुर्त्तगीज-की ओरसे खासी मदद मिलने पर भी निजाम उल-मुल्ककी ही जीत हुई। इस युद्धमें पुर्त्तगीजोंकी भी विशेष क्षति हुई थी। वहुत चेष्टा करनेके वाद पुर्त्तगीजोंने चेउल पर अधिकार तो किया, पर उनकी आशा दीउ द्वीप जीतनेकी जो थी, सो पूरी न हुई।

लोपो-वाजका दिन शेष हो चला। पुर्त्तगालराज-नाना-दा-कन्हाको उनकी जगह पर भेजा। १५२९ ई०के अक्तूवर महीनेमें नाना-दा कन्हा कोचिनमें आ कर राजप्रतिनिधि और शासनकर्त्ता हुए। पीछे कन्नूर आ कर उन्होंने लोपोवाजको वन्दी कर पुर्त्तगाल

भेज दिया। वन्दी होनेके समय लोपो-वाजने कहा था, 'नाना-दा-कन्हाको कह देना, कि उन्होंने मुझे जिस प्रकार वन्दी किया है, उसी प्रकार एक दूसरे शासनकर्त्ता-के हाथ वे भी वन्दी होंगे।' इस पर नानाने कहला भेजा, 'लोपो-वाज वन्दी होनेके योग्य हैं, मैं नहीं।'

लोपोने पुर्त्तगीज-राजकोषसे इच्छानुसार अर्थ ग्रहण किया था, इस कारण उनकी अन्तमें यही दुर्दशा हुई। उन्हींके समय गोआमें राजस्वका खासा वन्दोवस्त हुआ था।

तीस ग्राम ले कर गोआ प्रदेश गठित था, इस कारण लोग इसे 'तीसवाड़ी' वा तीसोवारी कहते थे। प्रति ग्रामका राजस्व वसूल करनेके लिये एक एक 'ग्रामकार' वा 'ग्रामकर' नियुक्त हुआ था। इन ग्रामकारोंको साल भरमें एक वार करके पुर्त्तगोज थानेदारके निकट उपस्थित होना पड़ता था। थानेदार प्रतिग्राममें जिस हिसावसे कर निर्देश कर देते थे, ग्रामकर लोग उसी हिसावसे ग्राम-वासीसे वसूल करते थे। गामकर ही विलकुल कर वसूल करनेका दायी था। यदि वह वसूल न कर सकता, तो उसका यथासर्वस्व वेच लिया जाता था।

नानो-दा-कन्हाका शासन।

नानो-दा-कन्हाका प्रधान उद्देश्य था-दीउद्वीप पर अधि-कार करना। किन्तु वे शोघ्र आयोजन कर न सके। १५३० ई०में उनकी चेष्टासे मङ्गलरके निकट छातिम, सूरतवन्दर, अगसी नगर और सियालवेट-द्वीप आदि स्थान आक्रान्त हुए, पुर्त्तगीजोंसे जलाये और लूटे गये थे। १५६१ ई०-में उनके हुकुमसे अनेक पुर्त्तगीज सेना दीउको दखल करने गई थी। इस समय पुर्त्तगोज नौ-योद्धाओंने महुवा द्वीप और घोगोवन्दर, वलेश्वर, तारापुर, महिम्, केलवा, अगासी और सूरत आदि (गुजरात और महा-राष्ट्रके अन्तर्वर्त्ती व अनेक स्थान लूटे तथा अग्निकाण्ड द्वारा उत्सन्न करनेकी चेष्टा की। पीछे पुर्त्तगीजोंने चेउलके राजासे अनुमति ले कर वहां एक दुर्भेद्य दुर्ग और कुछ गिर्जा वनवाये। इस समय पुर्त्तगीजोंने पुनः पत्तन, मङ्गलूर आदि कई स्थान लूटे और जला डाले। इसके वाद १२ युद्धजहाज ले कर पुर्त्तगीज दमन-दुर्ग-को ध्वंस करनेके लिये गये थे, पर जव उन्होंने देखा, कि कोई वश नहीं चलता, तव वसाईसे ले कर तारापुर तक सभी नगरोंमें उन्होंने आग लगा कर लोमहर्षण काण्ड किया था। पीछे ठाना, वन्दर, महिम और वम्बई आदि स्थानोंने पुर्त्तगालराजकी अधीनता स्वीकार की और वाध्य हो कर उन्हें कर देना पड़ा।

थानेदार और दुर्गाध्यक्षगण अपने इच्छानुसार काम काज करते थे। इस कारण वीच वीचमें राजकोषका अप-व्यय, राजस्वका ह्रास, नाना अत्याचार और राजपुरुषोंका उदर पूरण होता था। अभी नाना-दा-कन्हाने यह नियम चलाया, कि दुर्गाध्यक्ष विना पुर्त्तगीजराज-प्रतिनिधिकी आज्ञाके कोई भी कार्य अपने मनसे नहीं कर सकता।

इसके वाद मुगलोंने काम्बे पर अधिकार करनेकी चेष्टा की। काम्बेपति डर कर पुर्त्तगीजोंका आश्रय लेनेको वाध्य हुए। पुर्त्तगीजोंने भी सुविधा पा कर काम्बेमें अड्डा जमाया।

१५३४ ई०की २१वीं सितम्वरको पोताध्यक्ष मार्टिम् आफन्सो और नाना-दा-कन्हाके प्रधान परिचायक सिमन-फेरिराके यत्नसे दीउ-अधिपतिने पुर्त्तगीजोंसे सन्धि कर ली। पुर्त्तगीजोंको दीउ-द्वीपमें दुर्ग वनानेका हुकुम मिला; इस प्रकार उनकी वहुत दिनोंकी आशा आज सफल हुई। इस समय डय गोवोटेल्हो नामक एक पुर्त्तगीजने जैसा साहस दिखलाया था वह उल्लेखयोग्य है। इसी समय ११ हाथ लम्बी एक डोंगी ले कर वोटेलहोने दीउसे पुर्त्त-गालकी यात्रा की। फरासियोंको भारतका पथ दिखलाने गया था, इस कारण वे पुर्त्तगालराजसे अपमानित हुए थे। अभी राजाकी प्रसन्नता पानेकी आशासे वे किसीको विना कुछ कहे सुने शुभ संवाद देने चले। यात्राकालमें उनके साथ कुछ मांझीमल्लाह भी थे, पर समुद्रमें वे सवके सव विनष्ट हुए। अकेले उस छोटी डोंगीको खे कर वोटेलहो लिसवन नगरमें पहुंचे। पुर्त्तगालराजने उनके असीम साहसकी भूरि भूरि प्रशंसा की, पर उनका भाग्य चमकने नहीं पाया।

१५३६ ई०में नाना-दा-कान्हाने स्वयं जा कर वसाई नगरमें एक दुर्ग वनवाया।

इधर पुर्त्तगीजोंने भारतके पश्चिमउपकूलमें प्रायः सभी प्रधान नगरोंमें पुर्त्तगालराजकी विजयपताका फह

राई। पर इतने पर भी पुर्त्तगालराजको आशानुरूप अर्थ हाथ नहीं लगता था। भारत-महासागरीय द्वीपपुञ्जमें वाणिज्य तो जोरों चलता था, पर पुर्त्तगीज-कप्तान और पुर्त्तगीज राजकर्मचारी ही उसके फलभागी होते थे। अभी नाना-दा-कन्हा उसके प्रतिविधानमें अग्रसर हुए। किन्तु उनका उद्देश्य ऊंचा होने पर भी वे अर्थका लोभ रोक न सके।

१५३७ ई०में काम्बेराजकी मृत्यु होने पर दिल्लीके मुगलसम्राट्के साले मीर महम्मद जमानने ५००० अश्वारोहियोंके साथ आ कर काम्बे पर दखल जमाया। पीछे वे अर्थ द्वारा पुर्त्तगीज शासनकर्त्ताको वशीभूत करके गुजरातके राजा बने। किन्तु काम्बेराजके भतीजे अह्मदने शीघ्र ही काफी सेना संग्रह कर नवनगर राजधानी पर चढ़ाई कर दी। महम्मद पक्षके बहुतोंने रिश्वत पा कर अह्मदका पक्षावलम्बन किया था। फलतः मीरमहम्मद पराजित हो बङ्गदेश भाग जानेको बाध्य हुए। इस समय पुर्त्तगालराज भी बङ्गालमें वाणिज्य और पुर्त्तराजकी धाक जमानेकी फिक्रमें थे। इसके पहले ही कहा जा चुका है, कि मार्टिम् आफन्सो और कुछ पुर्त्तगीज बङ्गालमें बन्दी हुए थे। उन्होंने बङ्गाधिपकी ओरसे पठानोंके साथ युद्ध किया था। अन्तमें खोजा खवादिमकी चेष्टासे वे मुक्त हुए। इसी खोजा खवादिमने पुर्त्तगालराज-प्रतिनिधिको कहला भेजा था, 'यदि मुझे हरमुजद्वीप भेजने सकें, तो मैं चट्टग्राम बन्दरमें पुर्त्तगालराजके लिये दुर्ग बनानेकी अनुमति ले सकता हूं।'

नाना-दा-कन्हाने खोजाके प्रस्तावको आह्लादपूर्वक ग्रहण किया और मार्टीम् आफन्सोके अधीन ५ जहाज ३०० योद्धाओंके साथ भेजा। मार्टिम् चट्टग्रामराजको देनेके लिये अनेक उपहार अपने साथ लाये थे। किन्तु उपहार लेनेकी बात तो दूर रहे, चट्टग्रामपतिने आफन्सो और उनके १३ साथियोंको कैद कर लिया। पुर्त्तगीजराजप्रतिनिधिने यह संवाद पाते ही अण्टोनियो-डिसिलभा-मेनेजिसके अधीन ३५० नौ-सेना और ६ जहाज भेजे। खोजा खवादिमकी सहायतासे अण्टोनियोने भी वन्दियोंको छोड़ देनेके लिये पुर्त्तगीज गवर्नरका पत्र और देय उपहार भेज दिया। किन्तु राजासे उत्तर आनेमें विलम्ब देख पुर्त्तगीजगण चट्टग्राम और उपकूलवर्त्ती अन्यान्य ग्रामोंको दग्ध करने लगे। यह संवाद पा कर राजाने वन्दियोंके प्रति और भी कठोर व्यवहार करनेका आदेश दिया। इसके कुछ समय बाद सेरखाँने विद्रोही हो कर पुर्त्तगीजोंकी सहायतासे बङ्गाधिपको परास्त किया। इसीसे राजाने पुर्त्तगीज कैदियोंको छोड़ दिया। इसी समयसे बङ्गमें पुर्त्तगीजोंका उत्पात शुरू हुआ।

इसके बाद पुर्त्तगीजोंने भारत महासागरमें भी और बहुतसे छोटे छोटे द्वीपोंका आविष्कार कर वहां खृष्टानधर्मका प्रचार और स्थापन किया। १५३८ ई०की २८वीं सितम्बरको तुरुष्कके सुलतानने मिश्रके शासनकर्त्ता सलिमान पाशाको दीउ जीतने और वहांसे पुर्त्तगीजोंको मार भगानेके लिये भेजा था। यहां पुर्त्तगीज अध्यक्ष फ्रान्सिस्को पाचेकोके साथ सलिमानका घमासान युद्ध छिड़ा। इस युद्धमें दोनों पक्षके अनेक लोग मारे गये। रूमी, तुर्की और पुर्त्तगीजोंने इस युद्धमें असाधारण वीरता दिखलाई थी। आखिर मुसलमानकी गोलोंसे छत्रभङ्ग हो पुर्त्तगीज अध्यक्ष आत्मसमर्पण करनेको बाध्य हुए थे। केवल सिलवेरा नामक पुर्त्तगीज वीरके अदम्य उत्साहसे सलिमान दुर्ग विजय न कर सके। इधर नाना-दा-कन्हा सलिमान पर आक्रमण करनेके लिये यथेष्ट सेना संग्रह कर रहे थे, किन्तु डम गार्सिया-दा-नोरन्हाके उनकी जगह पर राजप्रतिनिधि हो कर आनेसे उनका उद्यम व्यर्थ गया। सलिमानने प्रायः ३ मास तक दीउमें घेरा डाला था। पीछे खोजा जाफरके कुपरामर्शसे उन्होंने घेरा उठा लिया और स्वदेशकी यात्रा कर दी।

डम गार्सियाके साथ काष्टिल-निवासी जोवा-दा-आलबुकार्क पुर्त्तगीज-भारतके प्रथम विशप बन कर आये। उत्तमाशा अन्तरीपसे ले कर भारत पर्यन्त सभी स्थानवासी ईसाइयोंके ये ही गुरु हुए। पुर्त्तगीजोंमें खृष्टीय-धर्मप्रचारकी चेष्टा रहने पर भी धर्मका उतना आदर नहीं था। धर्मप्रचारकी अपेक्षा वाणिज्य-विस्तार ही उनका प्रधान लक्ष्य था। अभी विशपके आगमनसे धर्मकी तूती तमाम बोलने लगी।

गार्सिया कार्यभार ग्रहण करनेके बाद ही दीउकी रक्षाका बन्दोबस्त करने लगे। उन्होंने दीउ-दुर्गकी रक्षाके

लिये प्रभूत युद्धोपकरण और अनेक युद्धजहाज भेज दिये। किसी किसीका कहना है, कि पुर्त्तगीजोंका युद्धायोजन देख कर ही सलिमान स्वदेश वापिस जानेको वाध्य हुए थे।

डम-गार्सिया सलिमानका प्रस्थान-संवाद पा कर निश्चिन्त हो बैठे। पीछे वे नाना स्थानोंमें घूमते हुए १ली जनवरी (१५३६ ई०)-को महासमारोहसे दीउद्वीपमें उतरे। इस बार सबोंने दुर्गसंस्कारमें विशेष ध्यान दिया। पुर्त्तगीज ऐतिहासिकोंने लिखा है, कि अति शीघ्र दीउदुर्गको सुरक्षित करनेके लिये शासनकर्त्तासे ले कर सम्भ्रान्त पुर्त्तगीज और अपरापर कारीगर तक सबोंने मिल कर संस्कारकार्यमें योगदान किया था।

पीछे तत्कालीन गुजरातके मुसलमान-सेनापति जाफरके साथ पुर्त्तगीजोंकी सन्धि स्थापित हुई। शर्त वह ठहरी, कि दीउसे जो राजस्व वसूल होगा उसका आधा पुर्त्तगीजपति और आधा सुलतान महमूद शाह पायंगे।

इसके कुछ समय बाद एक भारी तूफान उपस्थित हुआ, जिससे अनेक मुसलमान और पुर्त्तगीज जहाज जलमग्न हो गये थे। स्वयं पुर्त्तगीज-गवर्नरने वहुत मुश्किलसे एक नदीमें प्रवेश कर जहाज समेत अपनी प्राणरक्षा की थी।

१५३६ ई०में राई लोरेन्सो-दा-टोवर वसाई नगरके अधिवासियोंके प्रति घोर अत्याचार करते थे। इस पर खोजा जाफरने दल-वलके साथ वहां आ कर लोरेन्स पर आक्रमण कर दिया। किन्तु चेउलके दुर्गाध्यक्षने उसी समय सहायता भेज कर लोरेन्सोकी सहायता की थी।

काम्बे-उपकूलमें तमाम पुर्त्तगीजोंकी तूती बोल रही हैं, यह जान कर देशीय सभी राजगण डर गये। निजाम-उल-मुल्क और आदिलशाहने सन्धि कर ली। सामरीराजने चील-कोतवालको पुर्त्तगीज-दुर्गाध्यक्ष मानुपल-दा-व्रिटोके साथ सन्धिका प्रस्ताव करके भेज दिया।

१५४० ई०के जनवरी मासमें सन्धि स्थापित हुई। इसमें पुर्त्तगीजोंको विशेष सुविधा हुई थी। सन्धिके अनुसार ३० वर्ष तक सामरीराजके अधीन राज्यमें किसी नाव पर पांच डांड़से अधिक डांड नहीं रह सकते थे। पुर्त्तगीज दुर्गाध्यक्षकी नाव छोड़ कर और किसीकी भी नाव समुद्रमें नहीं जा सकती थी। मलवार-उपकूलमें जितना गोलमिर्च और अदरक उत्पन्न होता था उसे पुर्त्तगीज कम दाममें खरीद लेते थे। पुर्त्तगीज राजपुरुषोंकी चेष्टासे भाटकल और अञ्जद्वीपके समीप वहुतसे पुर्त्तगीज जल-दस्यु पकड़े गये।

नानो-दा-कन्हा और अधिक दिन भारतसुखका भोग न कर सके। केवल १६ मास शासनकार्य करके वे १५४० ई०की ३री अप्रिलको मृत्युमुखमें पतित हुए। इस बार मार्टिम आफन्सो-दा सुजाने गवर्नर होनेकी चेष्टा की, पर इस समय वे पुर्त्तगालमें थे। अतः सबोंने भास्को-डि-गामाके पुत्र डम-एस्तेवो-डि-गामाको ही शासनकर्त्ता बनाना पसन्द किया।

### डम-एस्तेवो-डि-गामा।

डम एस्तेवो अति उच्चप्रकृतिके मनुष्य थे। उन्होंने मलका द्वीपमें प्रभूत सम्पत्ति उपार्जन की थी। किन्तु शासनकर्तृत्व ग्रहण करते ही उन्होंने घोषणा कर दी, कि वह सम्पत्ति उनकी व्यक्तिगत सम्पत्ति नहीं है, वह राजसम्पत्ति है। उन्होंने अपने रुपयेसे देशीय खृष्टान युवकोंकी शिक्षाके लिये एक विद्यालय खोला।

अभी उनके भाई डम-खृष्टोवो कोचिन आदि स्थानोंमें रणपोतकी देखरेख करनेके लिये भेजे गये। कोचिनके निकटवर्त्ती चाइमलके राजा उनसे परास्त हुए। दूसरे दूसरे शासनकर्त्ताके जैसे एस्तेवो-डि-गामाने भी कार्यभार ग्रहण करते ही अरवसमुद्रमें रणपोत चलाया था। उनके समयमें मलक्का और सुमात्राके निकटवर्त्ती अनेक स्थान पुर्त्तगीजोंके अधिकारमें आये। उन्होंने अनेक तुर्की जहाज लूटे थे। यहां तक, कि तुरुष्कके सुलतानके साथ पुर्त्तगालराजकी सन्धि होनेकी वात भी छिड़ गई थी। किस प्रकार सन्धिपत्र प्रस्तुत होगा, पुर्त्तगालराजसे उसका आदेश आया था। किन्तु उनके कर्मचारियोंके दौरात्म्यसे तुर्कगण विरक्त हो गये। इस कारण सन्धि स्थापित नहीं हुई।

यथासमय मार्टिम आफन्सो-दा-सुजा (१५४२ ई०में)

गवर्नर बन कर आये। जो कोई गवर्नर बन कर आते थे, वह अपने ही पूर्ववर्त्ती गवर्नरका दोष निकालनेकी कोशिशमें रहते थे। क्योंकि उनका विश्वास था, कि गवर्नर होनेसे ही दुराचारी होते हैं, वे चारों ओरके लोभको हटा नहीं सकते, वे अपनी पदोचित मर्यादाको भूल कर अन्याय कार्य करनेमें जरा भी नहीं संकुचते। मार्टिमके मनमें भी यही धारणा थी। यहां तक कि उन्होंने गोआ आनेके समय ड्यूगो-सोयारेस नामक एक जलदस्युको कैद किया। इस व्यक्तिको प्राणदण्ड-का आदेश भी मिल चुका था, पर वे किसी तरह भग कर भारतसमुद्रमें दस्युवृत्ति द्वारा अपना गुजारा चलाने लगा। उस पस्तेवोके जो सब दोष थे, सो उसे मालूम था। उसने सोचा, कि नये गवर्नरको यदि इसकी इत्तला दे दें, तो सम्भव है, कि वे मुझ पर प्रसन्न होंगे। इसी आशासे वह मार्टिमके समीप गया और पस्तेवोके विरुद्ध जो कुछ कहना था, कह सुनाया। इस प्रकार उस धूर्त्तने गवर्नरके हाथसे रक्षा पाई। इस दुर्वृत्तकी बात पर भूल कर मार्टिम गोआमें पदार्पण करते ही उस-पस्तेवोके साथ बुरा व्यवहार करने लगे। उच्च हृदय-वाले पस्तेवो इस पर बड़े विरक्त हुए और उसी समय गवर्नरका पद परित्याग कर मार्टिमसे बिना मुलाकात किये ही अति दीनभावसे पुर्त्तगालको चल दिये। पुर्त्तगालराज और राज्यके प्रधान व्यक्तिने अति आदर और सम्मानके साथ उनकी अभ्यर्थना की। सबोंने समझा था, कि पस्तेवो महाधनी हो कर देश लौटे हैं, पर पीछे उन्हें मालूम हो गया, कि पस्तेवनके पास जो कुछ उपार्जित धन था, उसका अधिकांश उन्होंने दीन दुखियोंको बांट दिया है। अभी वे सामान्य गृहस्थ-मात्र हैं।

मार्टिम आफन्सो-दा-सुजाका आगमन।

मार्टिम आफन्सोने शासन-भार ग्रहण करनेके बाद ही भारतके बन्दरमें जितने जहाज थे, सबोंको अच्छी तरह सजानेका आदेश किया और पुर्त्तगीज-सैनिकोंका वेतन घटा दिया। इस पर सबके सब असन्तुष्ट हो गये। बहुतोंने सैनिक-वृत्तिका परित्याग कर वाणिज्य व्यवसाय करना आरम्भ कर दिया। गवर्नरने सैनिकोंका अभिप्राय जान कर उन्हें दमन करनेके उद्देश्यसे एक हुकुम निकाला कि, "मलक्काके शुल्कगृहमें वैदेशिक वणिकों-के निकट जिस दरसे महसूल लिया जाता है, उसकी दर घटा दी जाय और पुर्त्तगीज वणिकोंसे चौगुना ज्यादा महसूल वसूल किया जाय।" विदेशीय वणिकोंको विशेष सुविधा हो जानेसे राजकोषमें भी शुल्कसे काफी आम-दनी आने लगी। किन्तु पुर्त्तगीज-वणिकोंसे उस प्रकार कर नहीं लिया जाने लगा। वे नाना प्रकारके कूट उपाय-से शुल्कके दायसे रक्षा पाने लगे। मार्टिम-पुर्त्तगीजोंकी यह दुरभिसन्धि जान कर नितान्त मर्मपीड़ित हुए थे।

इस समय गोआके निकटवर्त्ती स्थानके शासनकर्त्ता आसद खाँने आदिलशाहको राजच्युत करके अपने भाई मालू आदिलशाहको सिंहासन पर बैठानेकी चेष्टा की, पीछे वे पुर्त्तगीजोंकी सहायता करनेके लिये पुर्त्तगाल-राजको कोङ्कण प्रदेश छोड़ देनेको राजी हुए। इस उप-कारमें पुर्त्तगीज गवर्नरने मालू आदिलका पक्ष अवलम्बन किया।

इस समय आदिलशाहने भी कहला भेजा, कि यदि पुर्त्तगीज उनका पक्ष अवलम्बन करें और मालूको पक-ड़वा दें, तो वे उन्हें सालसेटी और बारह देश प्रदान करेंगे। पुर्त्तगीजोंके कुपरामर्शसे गवर्नरने आदिलशाहके प्रस्ताव-को स्वीकार कर लिया। सन्धिपत्र लिखा पढ़ा गया। आदिलशाहने उक्त दोनों स्थान और गवर्नरको प्रभूत धनरत्न ( प्रायः १० करोड़ मुद्रा ) प्रदान तो किया, पर पुर्त्तगीजशासनकर्त्ताने प्रचुर धन ले कर भी सन्धिके अनुसार कार्य नहीं किया। उन्होंने सबके सामने मालू-को गोआ बुलवा मंगाया। इस पर आदिलशाहने सभी रुपये लौटा देनेके लिये गवर्नरको एक पत्र लिखा।

गवर्नर मार्टिम इस प्रकार दो पक्ष लेनेवाले व्यक्ति नहीं थे। उन्होंने जिनके परामर्शसे यह दुष्कर्म किया था, उन्हें वे हमेशा गाली दिया करते थे। इधर वे अपने महत्त्व और सच्चताकी रक्षाके लिये विव्रत हो पड़े। आखिर उन्होंने पुर्त्तगालराजको एक पत्र लिखा, 'मुझसे अब शासनकार्य नहीं चल सकता, यदि शीघ्र ही कोई दूसरा गवर्नर नहीं भेजा जायगा, तो मैं किसी आदमीको शासनकार्य सौंप कर चला जाऊंगा।'

डम-जोहन डि-काष्ट्रोका शासन।

१५४५ ई०की १ली सितम्बरको डम जोहन-डि-काष्ट्रो पुर्त्त गालसे शासनभार ले कर गोआ पहुंचे। मार्टिम आफन्सो स्वदेशको चल दिये मानो उन्हें निष्कृति मिल गई। डम-जोहन गवर्नर होनेके बाद ही चारों ओर नये नये पोताध्यक्ष, दुर्गाध्यक्ष और राजकर्मचारी भेजने लगे।

इस समय काम्बेके अधिपति सुलतान महमूद अन्यान्य मुसलमान राजाओंके साथ मिल कर दीउसे पुर्त्त-गीज प्रभावका लोप करनेके लिये अनेक सैन्य सामन्तोंके साथ अग्रसर हुए। उनके सेनापति काजी जाफरने भीम विक्रमसे पुर्त्त गीज दुर्ग पर आक्रमण किया। दोनों पक्षके सैकड़ों योद्धा निहत हुए, साथ साथ सेनापति जाफर भी मारे गये। अनन्तर रूमी खाँ, जाफर खाँ आदि सेना-नायकोंने बहुसंख्यक कमान और योद्धा ले कर प्राणपणसे ८ मास तक दीउमें घेरा डाला। ऐसी दुर्घटना और कभी नहीं हुई थी, पुर्त्त गीज लोग विशेष क्षतिग्रस्त और विपद्ग्रस्त हुए थे। इस समय दुर्गस्थ पुर्त्त गीज-रम-णियों तकने भी शत्रुदमनार्थ अस्त्र धारण किया था। चारों ओरसे पुर्त्तगीज जंगी जहाज पहुंच तो गया, पर कुछ न कर सका। इस महायुद्धमें कितने पुर्त्तगीजोंके प्राण गये थे, उसकी शुमार नहीं। पुर्त्तगीज ऐतिहा-सिकोंने लज्जावश उसे प्रकाशित नहीं किया। उन्होंने मुक्त-कण्ठसे शत्रुपक्षीय असंख्य लोग मारे गये यही घोषणा की है। उस युद्धमें पुर्त्तगीज गवर्नरके पुत्र भी शत्रुके शिकार बने थे। मुसलमानोंकी सम्पूर्ण जयकी सम्भावना थी, अन्तमें पुर्त्तगीजोंने आत्मरक्षाका कोई उपाय न देख यथेष्ट उत्कोच और भविष्यत् आशा दे कर बहुसंख्यक मुसलमान सेनानायककी हत्या की थी। उसका फल यह हुआ, कि मुसलमानी सेना पराजय स्वीकार कर रणस्थलसे भाग जानेको वाध्य हुई।

दीउका उद्धार और मुसलमान-पराजयका संवाद पा कर गोआमें महोत्सव हुआ। पुर्त्तगालकी रानीने इस युद्धजयका संवाद पा कर कहा था, "डि-काष्ट्रोने खृष्टानकी तरह पराजय किया है और अखृष्टानकी तरह वे विजयी हुए हैं।"

इधरका झगड़ा मिटने भी न पाया था, कि उधर युद्धकी तैयारी होने लगी। अली आदिलशाह जब मालू आदिलशाहको अपने फंदेमें फंसा न सके, तब वे पुर्त्त-गीजों पर आक्रमण करनेका आयोजन करने लगे। पुर्त्त-गीज गवर्नरने, इस समय युद्ध करना सुविधाजनक नहीं है ऐसा समझ, सन्धि कर ली। इस सन्धिके अनुसार पुर्त्तगीज मालू-आदिलशाहको सपरिवार कैदमें रखनेके लिये वाध्य हुए और उन्हें सालसेटी तथा बारह देश मिले। इस समय सेनाको देनेके लिये तथा दीउ दुर्गके संस्कार-के लिये गवर्नरको २०००० पागोडा (Pagoda) कर्ज लेनेकी जरूरत हुई। उस समय पुर्त्तगीज-राजकोष बिलकुल खाली था। गवर्नरका यह प्रस्ताव सुन कर गोआवासिनी पुर्त्तगीजभामिनी देशीय महिलाओंने अपना अपना अलङ्कार दे कर रुपये संग्रह किये थे। जिस समय गवर्नर दीउसे गोआ लौटे, उस समय पुरमहि-लाओंने झरोखेसे गुलाबजल और पुष्पवृष्टि करके उनकी सम्बर्द्धना की थी।

इसके बाद अली आदिलशाह समझ सके, कि वे पुर्त्त-गीजोंसे प्रतारित हुए हैं। पीछे उन्होंने फिरसे पुर्त्तगीजों पर आक्रमण करके सालसेटी और बारह देशोंका उद्धार किया। इस भयसे गवर्नरने १५४७ ई०की १९वीं सितम्बर-को विजयनगरके राजासे सन्धि कर ली। इस सन्धिमें यह स्थिर हुआ, कि गोआमें जो सब घोड़े बिकने आयेंगे, उन्हें किसी दूसरेको न दे कर विजयनगर भेज दिये जायेंगे। इसी महीनेमें डम जार्ज नामक पुर्त्त गीज कप्तानने भरोचको जीता।

लिसबनराजसे सनद ले कर १५४८ ई०की २१वीं मई-को एक जहाज भारतमें आ कर लगा। उस राजसनद-के अनुसार डि-काष्ट्रो राजप्रतिनिधि हुए। इस प्रकार उन्हें तीन वर्ष और शासनका अधिकार मिला, केवल यही नहीं, बहुत रुपयेकी वृत्ति भी निर्द्धारित हुई। डम जोहनने जिस समय यह शुभसंवाद पाया, उस समय वे मृत्युशय्या पर सोये हुए थे। १५४८ ई०की ६ठी जूनको (४८ वर्षकी अवस्थामें) गोआ नगरमें उनकी प्राणवायु निकली।

डम जोहन प्रकृत राजभक्त और राज्यके हितैषी थे।

वे दूसरे अर्थलोभी पुर्त्तगीजोंकी तरह अपना मतलब साधनेवाले नहीं थे। यहां तक कि उन्होंने किसी राजकीय पत्रमें दर्पपूर्वक लिखा, था, "उन्होंने अपनी स्वार्थ-रक्षा वा धनवृद्धिके लिये राजा अथवा प्रजासे एक कौड़ी भी नहीं ली।" वे दूसरे दूसरे पुर्त्तगीज शासनकर्त्ताओं-की तरह अहङ्कारी नहीं थे। वे गुणका उपयुक्त सम्मान करते थे, उनके बाद गार्सिया-डि-सा गवर्नर बन कर भारतवर्ष पधारे।

गार्सिया-डि-सा।

शासनभार पाते ही गार्सियाने जनसाधारणके सन्तोषजनक कार्यकी ओर ध्यान दिया। ६ठीं अगस्तको खृष्टान डोमिनिक सम्प्रदायके छः धर्मगुरुओं ( Dominican father )-ने पहले पहल गोआ आ कर मठस्थापन किया।

१७वीं सितम्बरको गार्सिया भाटकलकी रानीके साथ सन्धि की। शर्त यह ठहरी, कि रानी अपने अधिकार-के मध्य किसी जलदस्युको आश्रय नहीं दे सकती। जल-दस्युगण पुर्त्तगीजराजकी जो क्षति करते हैं और करेंगे रानी उसका क्षतिपूरण करनेको वाध्य हैं।

गार्सियाके शासनकालमें प्रसिद्ध खृष्टान साधु जेभियरने मलका आदि द्वीपोंमें खृष्टानधर्मका प्रचार करके बहुतसे लोगोंको खृष्टानधर्ममें दीक्षित किया। इस समय पेगू और श्यामराजमें श्वेतहस्ती ले कर तुमुल संग्राम छिड़ा। वहांके पुर्त्तगीजगण पेगूराजकी तरफसे लड़े थे।

१५४९ ई०के जुलाई मासमें गार्सियाका शासनकाल शेष हुआ, वे केवल १३ मास तक गवर्नर थे।

जार्जकेब्राल।

बसांईके पूर्वतन दुर्गाध्यक्ष जार्ज केब्राल इस बार गवर्नर बन कर आये। १५४९ ई०की १२वीं अगस्तको उन्होंने गोआ आ कर शासनभार ग्रहण किया।

इसके कुछ समय बाद ही सामरीराज और पिमेन्ताके राजाने मिल कर लाखसे अधिक सेनाके साथ कोचिन-राज पर आक्रमण कर दिया। इस युद्धमें पिमेन्ताके राजा मारे गये। इसका बदला लेनेके लिये नायरोंने प्राणको हथेली पर रख बड़ी तेजीसे कोचिनसैन्य और पुर्त्त-गीजों पर धावा मारा, युद्धमें बहु संख्यक वीर यमराजके मेहमान बने। यह भीषण संवाद जब गोआ पहुंचा तब जार्ज केब्राल १०० जंगी जहाज और ४००० योद्धा ले कर वहां आ धमके। उनकी क्रोधाग्निसे तिरुकुलम, कुलित और पोनानी नगर भस्मसात हो गया। पीछे कोचिन जा कर गवर्नरने तुमुल संग्राम छेड़ दिया। हजारों नायरसेना वीरगतिको प्राप्त हुई।

मलबारके अनेक सामन्त इस युद्धमें परास्त हो आत्मसमर्पण करनेको प्रस्तुत थे, पर ठीक इसी समय डम-आफन्सो-डि-नोरोन्हा नये प्रतिनिधि हो कर उपस्थित हुए। केवल जिस दिन ( १५५० ई०की २५वीं नवम्बर ) शत्रुध्वंसका आयोजन कर रहे थे, उसी दिन उन्हें दल-बलके साथ लौट आनेको कहा गया। इस प्रकार दैवक्रम-से सामन्तराजाओंने त्राण पाया।

इस समय चारों ओर शोणितपात, अनर्थ अत्याचार और पुर्त्तगीज शासनकर्त्ताओंकी हिंसा द्वेष देख कर खृष्टानसाधु जेभियर बड़े दुःखित हुए और उन्होंने पुर्त्त-गालराजसे शान्तिस्थापनका अनुरोध किया। पर उनकी बात कौन सुननेवाला था।

डम आफन्सो-डि-नोरोनहम्।

१५५० ई०के नवम्बर मासमें डम आफन्सोने नये राजप्रतिनिधि हो कर कोचिनमें पदार्पण किया। पहले गवर्नर ही सर्वमय कर्त्ता थे, उन्हें दूसरेके आदेशकी अपेक्षा करके कोई कार्य करना नहीं पड़ता था। किन्तु इन नये राजप्रतिनिधिके साथ नयी मन्त्रिसभा संगठित हुई और उसी सभाका परामर्श ले कर वे शासनकार्य चलानेको वाध्य हुए।

डम आफन्सो गवर्नर होते ही चारों ओर नये नये सेनापति और दुर्गाध्यक्ष भेजने लगे। बसोराके शासन-कर्त्ताने तुर्कोंके अत्याचारसे विरक्त हो पुर्त्तगीजोंसे सहायता मांगी। इस पर पुर्त्तगीज गवर्नरने कुछ जंगी जहाज भेजे थे।

१५२१ ई०में उनके आश्रयमें सेण्ट-जेभियर खृष्टानधर्म-का प्रचार करनेके लिये सिंहलद्वीप गये।

कोचिन और पिमेन्ताराजमें मनमुटाव चल रहा था। डम आफन्सो दलबलके साथ वहां जा धमके और उन्हों-

ने कोचिनराजका पक्ष ले कर पिमेन्ताराजको परास्त किया।

डम पेरो-दा-मस्करेनहस्।

१५५४ ई०के सितम्वर मासमें डम-पेरो-दा-मस्करेन्हस् राजप्रतिनिधि और शासनकर्त्ता हो कर आये। उनकी सहायतासे माल्लू आदिलशाहने अपनेको बीजापुरके राजा बतला कर तमाम घोषित कर दिया। इसके वाद हो नये राजप्रतिनिधि केवल दश मास तक कर्तृत्व करके १५५५ ई०की १६वीं जूनको मृत्युमुखमें पतित हुए। उनके स्थान पर बसांईके सेनापति और थानेदार फ्रान्सिस्को वरोटा गवर्नर हुए। उनके समयमें पुर्त्तगीजोंने कोङ्कणका राजस्व लेनेका अधिकार पाया था। माल्लू आदिलशाहने वहुसंख्यक सेना ले कर उन पर धावा वोल दिया। इस समय पुर्त्तगीजोंको सहायता करना उचित था। बीजापुरमें पुर्त्तगीज सेनाध्यक्ष डम-एण्टोनियो-डि-नोरेन्हा रहते थे। युद्धके कुछ पहले ही पुर्त्तगीज-गवर्नरने उन्हें यहांसे हट जानेके लिये हुकुम दिया।

कुछ दिन वाद सिन्धुप्रदेशके अमीरने किसी अत्याचारी राजाका दमन करनेके लिये पुर्त्तगीजोंसे सहायता मांगी। पुर्त्तगीज गवनरने अर्थके लोभसे ७०० योद्धाके साथ पेद्रोवारेटो रोलिमको सिन्धुप्रदेश भेज दिया। पुर्त्तगीज सेनापति वहां जा कर सिन्धुराजका यथासर्वस्व लूट लाये। इतना धनरत्न पुर्त्तगीजोंको एशियाके मध्य और कहीं भी हाथ नहीं लगा था।

इसके वाद चेउल आदि नाना स्थानोंको लूटने तथा सैकड़ों ग्रामोंमें अग्निप्रदानपूर्वक ध्वंससाधन करनेके सिवा और कोई काम नहीं हुआ।

वारेटोका भी शासनकाल वीत चला। इस वार पुर्त्तगालके सम्भ्रान्त वंशीय व्रागञ्जा-ड्यूकके भाई डम कनष्टन्टिनो-डि-व्रागञ्जा १५५८ ई०के सितम्वर मासमें राजप्रतिनिधि हो कर गोआ उपस्थित हुए।

डम कनष्टानण्टिनो-डि-व्रागञ्जाका शासन।

डम-कनष्टाण्टिनोने कार्यभार ग्रहण करनेके वाद ही डम-पायेदा-नोरोनहाको कन्ननूरका दुर्गाध्यक्ष बना कर भेजा। उनके दुर्व्यवहार और अत्याचारसे पुर्त्तगीजोंके मित्र कन्ननूरराज भी नितान्त विरक्त हुए और पुर्त्तगीजोंको नगरमें घुसनेसे निषेध कर दिया। इस पर पुर्त्तगीज उनके साथ लड़ाई करनेको तुल गये। इस समय पुर्त्तगीज-राजप्रतिनिधि दमन पर अधिकार किया, किन्तु कन्ननूरमें पुर्त्तगीज लोग कई एक युद्धोंमें परास्त हुए। अभी कन्ननूरके अधिराजकी उत्तेजनासे मलवारके सभी राजोंने पुर्त्तगीजके विरुद्ध अस्त्रधारण किया। अन्तमें चारों ओरसे वहुसंख्यक युद्धजहाजके पहुंच जानेसे मलवारियोंकी पराजय और पुर्त्तगीजोंकी प्रतिपत्तिकी रक्षा हुई थी।

१५६० ई०में सवसे पहले गोआमें एक आर्चविशप आये। उनके साथ यहूदियोंका दमन और खृष्टान अनाचारियोंका शासन करनेके लिये एक (Inquisitor) दण्डविधाता उपस्थित हुए। इनके आगमन पर गोआके कट्टर खृष्टान छोड़ कर सभी सम्प्रदायके कपालमें आग लगी। उनके अत्याचारकी कथा पीछे लिखी जायगी।

इसी साल पुर्त्तगीज लोग सिंहलका जाफनापत्तन जीत कर सिंहलराजके प्रधान उपास्य बुद्धदेवके दाँत लूट लाये। इस पवित्र दाँतके वास्ते ब्रह्मदेशके राजा पुर्त्तगीज राजनिधिको प्रायः तीस लाख मुद्रा देने पर प्रस्तुत थे। पर राजप्रतिनिधि और उनके मन्त्रिवर्ग इससे और भी कुछ अधिक चाहते थे। आखिरकार सभी धर्मयाजकोंके परामर्शसे उस पवित्र दाँतको जाँतेमें पीस कर भस्म कर दिया गया।

१५६१ ई०में पुर्त्तगीजोंके साथ सूरत शहरमें चेङ्गिस खाँका घोर संग्राम हुआ। इसमें चेङ्गिस खाँ २००० सेनाके साथ परास्त हुए थे।

डम कनष्टानटिनोके काय पर मुग्ध हो पुर्त्तगालराजने उन्हें आजीवन राजप्रतिनिधि रखनेकी इच्छा प्रकट की थी। पर उन्होंने अपनी खुशीसे उच्चपदका परित्याग किया। उनके स्थान पर डम फ्रान्सिस्को कुटिनहा १६६१ ई०के सितम्वर मासमें राजप्रतिनिधि हो कर आये।

डम-फ्रान्सिस्को कुटिन्हो।

कुटिन्हो आते ही देशमें केवल वाणिज्यकी रफ्तनी और जिससे राजाकी आय वढ़े, इसके लिये कोशिश करने लगे। उनके समयमें कन्ननूरका विवाद शान्त नहीं हुआ

था, उस समय कभी कभी लड़ाई हो जाया करती थी।

१५६४ ई०की १६वीं फरवरीको अकस्मात् उनकी मृत्यु हुई। उनके वाद मलक्काके दुर्गाध्यक्ष जोहन-डि-मेन्दोशा भारतके गवर्नर हुए। उस समय कन्ननूरके विवादने कुछ भीषण रूप धारण किया था। इस समय एक सम्भ्रान्त व्यक्ति पुर्त्तगीज-सेनापतिके हाथसे मारे गये। उनकी विधवा रमणी अधीरा हो गई और उसके आर्त्त नादसे कन्ननूर शहरमें शोक छा गया। इस पर सहृदय व्यक्तिमात्रने ही उत्तेजित हो कर पुर्त्तगीजों पर हमला किया था। यही मलवार-युद्धका सूत्रपात है।

जोहन-डि-मेन्दोशा केवल ६ मास तक गवर्नर थे। पीछे डम-अण्टोनियो-डि-नोरन्हा पुर्त्तगालसे राजप्रतिनिधि हो कर आये।

डम अण्टोनियो-डि-नोरोन्हा।

नये राजप्रतिनिधिने आते ही कन्ननूरस्थ पुर्त्तगीजोंकी रक्षाके लिये अनेक युद्ध-जहाज भेजे। आठ मास युद्धके वाद कन्ननूरराजकी हार हुई।

१५६८ ई०में फ्रान्सिस्कन याजकोंकी चेष्टासे सालसेटी द्वीपके वहुसंख्यक लोग ईसाई हो गये थे। इसी समय कुछ धर्मज्ञ हिन्दुओंने उसके प्रतिविधानकी चेष्टा की थी। इस पर क्रुद्ध हो पुर्त्तगीजोंने यहांके सभी देवालय तहस-नहस कर डाले। सालसेटीके पहाड़ पर जो अपूर्व सुरङ्गपथ है, वहुतोंका विश्वास है, कि यह काम्बे शहर तक चला गया है। इस सुरङ्गको पार होनेके लिये पादरी अण्टोनियो देपोर्टोने कुछ साथियोंको ले कर यात्रा की थी। किन्तु ७ दिनमें ७०।७५ कोस जानेके वाद रसद घट गई जिससे वे लौट आनेको वाध्य हुए। प्राचीन पुर्त्तगीज ऐतिहासिकगण इस अपूर्व सुरङ्गके विषयमें अनेक कथाएं लिख गये हैं।

डम अण्टोनियोने ४ वर्ष शासनकार्य करके लिसवनकी यात्रा की। राहमें १५६६ ई०की २री फरवरीको वे कराल कालके गालमें फँसे। यह एक सद्विवेचक व्यक्ति थे। जव कोई उनके पास दलील सही करानेके लिये जाता था, तव वे कहा करते थे "जिस हाथसे ऐसा विषय स्वाक्षर किया जायगा, उस हाथको दो खण्ड कर देना उचित है।"

डम्-लुइज-डि आटाइड (Dom-Luiz-de Atayde)

१५६८ ई०के अक्तूवर मासमें डम लुइज (Conde-de-Atougiua) राजप्रतिनिधि हो कर आये।

१५६६ ई०के नवम्वरमें उनके साथ हनवरके राजा और गार्शोपाकी रानीका युद्ध छिड़ा। पुर्त्तगीजोंका अन्यान्य अत्याचार ही इस युद्धका कारण था। पुर्त्तगीजोंके क्रोधानलसे हनवरसे ले कर गार्शोपा पर्यन्त सभी ग्राम भस्मीभूत हुए। धीरे धीरे पुर्त्तगीजोंका आचरण भारतवासीके लिये असह्य हो गया।

निजाम-उल-मुल्कने चेउल, वसांई और दमन जयका, आदिलसाहने गोआ, हनवर और वार्शेलो जयका और सामरीराजने कन्ननूर, मङ्गलूर, कोचिन और कालियम् आक्रमणका भार लिया।

पुर्त्तगीजराज-प्रतिनिधिने चरके मुखसे यह संवाद पाया। वे पहले गोआकी रक्षाका वन्दोवस्त करने लगे। आदिलशाहने वहुत जल्द लाखसे अधिक सेना ले कर चारों ओरसे गोआको घेर लिया। इस समय डम लुइजके असाधारण उत्साह और कार्यकुशलतासे वह असंख्य मुसलमानवाहिनी गोआ नगरमें प्रवेश कर न सकी। आदिलशाह अधिक काल तक गोआमें घेरा डाले रहे। उस समय डम-लुइज यथेष्ट उत्कोच दे कर गुप्तचर द्वारा आदिलशाहके शिविरका संवाद लेने लगे। यहां तक, कि आदिलशाह अपनी वेगमके साथ जो कुछ मन्त्रणा करते थे, उसकी भी खवर लुइजको मिल जाया करती थी। इस प्रकार यदि वे सतर्क न रहते और शिविरका संवाद नहीं पाते, तो सम्भव नहीं, कि वे एक भी पुर्त्तगीजकी रक्षा कर सकते और गोआनगरीको शत्रुके चंगुलसे वचा सकते थे। जो कुछ हो, मुसलमानोंके गोलोंकी वौछारसे गोआनगरी तहस नहस हो गई, प्रधान प्रधान अट्टालिकाएं धीरे धीरे भूतलशायी हुईं, सैकड़ों पुर्त्तगीज सेनाने असाधारण वीरत्व दिखा कर भूमिचुम्वन किया। पुर्त्तगीजोंके अनवरत गोला वर्षणसे हजारों मुसलमानी सेना युद्धक्षेत्रमें खेत रहीं। गोआमें जव ऐसा व्यापार चल रहा था, उसी समय निजाम-उल-मुल्कने भी प्रायः दो लाख सेना ले कर पहले चेउल पर आक्रमण कर दिया। यहां पुर्त्तगीज लोग

मुसलमानोंका आक्रमण सह्य कर न सके। इस समय पुर्त्तगीज-वीरोंने जैसा साहस और वीरत्व दिखलाया था, वह अति प्रशंसनीय हैं। इस समय गोआ चारों ओरसे अवरुद्ध होने पर भी डम लुइजने चेउलकी रक्षाके लिये कुछ जंगी.जहाज और बहुसंख्यक साहसी पुर्त्तगीज योद्धा भेजे। सुतरां जल और स्थल दोनों पथमें ही मुसलमानोंको युद्ध करना पड़ा। पुर्त्तगीजोंके गोलावर्षणसे कितने मुसलमान चेउलके रणस्थलमें धराशायी हुए, उसकी शुमार नहीं। पुर्त्तगीज भी मुट्ठी भर सेना ले कर उस असंख्य सैन्यसागरमें कब तक सन्तरण कर सकते। अनेक पुर्त्तगीज-सेनापति और गण्यमान्य व्यक्ति हत वा आहत हुए। पुर्त्तगीजोंकी विवाहित देशीय रमणियोंने पतिकी रक्षाके लिये जैसे साहस और उत्साहका परिचय दिया था, वह नितान्त श्लाघाका विषय है, इसमें सन्देह नहीं। बहुतोंने तो योद्धाओंके वेशमें नंगी तलवार हाथमें लिये आत्मरक्षा की थी और बहुतोंने पतिकी अनुगामिनी हो क्षिप्र-बन्दूक चला कर मुसलमानोंको निपातित किया था, पीछे आप वीरगतिको प्राप्त हुई थीं। पुर्त्तगीजोंकी सहायसम्पत्ति खोई जाने पर भी पुर्त्तगीज योद्धा अपने मानसम्भ्रम और प्रतिपत्तिकी रक्षा जिस वीरतासे कर रहे हैं उसे देख निजाम उलमुल्क तक भी विमुग्ध हो गये थे। उन्होंने अपनी आंखोंसे स्वपक्षीय सैकड़ों वीरको निपातित होते देख जयकी आशा छोड़ दी। इस प्रकार यदि कुछ दिन और युद्ध चलता, तो सम्भव था, कि पुर्त्तगीज दुर्ग छोड़ देनेको वाध्य होते। समस्त चेउल निजाम-उलमुल्कके अधीन होता, पर उन्होंने अपनी बेगमकी उत्तेजनासे सन्धि कर ली। दैवक्रमसे पुर्त्तगीजोंको त्राण मिला।

जिस कारणसे निजाम-उल-मुल्कने सन्धि की, आदिलशाह भी उसी कारणसे सन्धि करनेको वाध्य हुए। प्रायः एक वर्ष अवरोध, प्रभूत शत्रुक्षय, यथेष्ट अर्थव्यय और अपना वलक्षय करके भी जब उन्होंने देखा, कि पुर्त्तगीजोंने किसी हालतसे उनकी वश्यता स्वीकार नहीं की, सुचतुर और समरनिपुण-पुर्त्तगीजराज-प्रतिनिधिकी चेष्टासे उनकी सभी अभिसन्धि व्यर्थ निकली, तब उन्होंने अवरोध उठा लिया। इस प्रकार भगवान्की कृपासे पुर्त्तगीजोंने गोआ नगरीकी रक्षा कर अपने भाग्यको सराहा। पीछे १५७१ ई०की १७वीं दिसम्बरको पुर्त्तगीजोंके साथ आदिलशाहकी सन्धि स्थापित हुई।

सामरीराजके इस समय जलपथमें आक्रमण करनेकी बात थी, पर वे कुछ विलम्ब कर गये। यदि वे विलम्ब नहीं करते और पुर्त्तगीजोंको जलपथमें सहायता नहीं मिलती, तो उनकी क्या दशा होती, कह नहीं सकते। सामरीराजका अभिप्राय कुछ और था। उन्होंने यह नहीं समझा था, कि आदिलशाह इतनी जल्दी निरस्त हो जायंगे। इधर पुर्त्तगीजोंके साथ उन्होंने सन्धिका प्रस्ताव करके भेजा। डम-लुइजने उनका अभिप्राय अच्छी तरह समझा था। वे उस महाविपद्कालमें भी सन्धि करनेको राजी न हुए।

सामरीराजने १५७० ई०के फरवरी महीनेमें अपने सामुद्रिक सेनापतिके अधीन अनेक जंगी-जहाज भेजे। मलबारी-योद्धाओंने महाउत्साहसे पुर्त्तगीज जहाजों पर आक्रमण कर दिया। इस समय मङ्गलूरकी रानीने वहांका पुर्त्तगीजदुर्ग दखल करनेके लिये सामरीराजके सेनापतिके निकट संवाद भेजा। गहरी रातमें, सारा मङ्गलूर जब निस्तब्ध था, उसी समय मलबारियोंने मङ्गलूरके पुर्त्तगीजदुर्ग पर छापा मारनेका आयोजन किया। किन्तु इसमें वे कृतकार्य न हुए। तीन महापराक्रमशाली राजाका मेल होने पर भी पुर्त्तगीजोंकी हार नहीं हुई। पुर्त्तगीजराजप्रतिनिधिके अद्भुत साहस और युद्धकौशलसे सभी भारतवासी विस्मित हुए। सारे यूरोपने इसके लिये पुर्त्तगीज-प्रतिनिधि डम लुइजकी प्रशंसा की थी।

डम लुइज उच्चाभिलाषी वा अर्थपिशाच नहीं थे। अधिकांश गवर्नर स्वदेश लौटते समय प्रचुर धनरत्नसंग्रहकी चेष्टामें रहते थे, पर डम लुइजका उस ओर जरा भी ध्यान नहीं था। उन्होंने जब स्वदेशयात्रा की, तब वे गङ्गा, सिन्धु, टाइग्रीस और यूफ्रेटिस नदीका जल अति यत्नसे देश ले गये थे और उसीको अमूल्य सामग्री समझ कर देशके लोगोंको दिखाते थे।

एशिया और अफ्रिकाके अनेक स्थान पुर्त्तगालराजके

अधीन हो जानेसे शासनके सुवन्दोवस्तके लिये इस बार सभी स्थान तीन भागोंमें विभक्त किया गया। १ला—सिंहलसे गार्डफुई अन्तरीप पर्यन्त पुर्त्तगीज राजप्रतिनिधि और भारतीय शासनकर्त्ताके अधीन, २रा—गार्डाफुई और करिएट अन्तरीपके मध्यवर्त्ती समस्त स्थान मनमोतापाके शासनकर्त्ताके अधीन और ३रा पेगू और चीनके मध्यवर्त्ती समस्त स्थान मलक्काके शासनकर्त्ताके अधीन हुआ।

डम अण्टोनियो-डि-नोरन्हा।

१५७१ ई०की ६वीं सितम्बरको डम अण्टोनियो राजप्रतिनिधि हो कर आये। उस समय भी आदिलशाहका सम्पूर्ण घेरा उठा नहीं था। सुतरां आलिशाहके ससैन्य चले जाने पर डम अण्टोनियोंने विजय-गौरव प्राप्त किया।

सामरीराजने उस समय भी कोलियम दुर्गमें घेरा डाला था, पर गोआसे सहायता जानेमें विलम्ब हो जानेसे पुर्त्तगीजलोग दुर्गकी रक्षा न कर सके। इस दुर्गमें अनेक पुर्त्तगीज रमणियां थीं। मानसम्भ्रम जानेके भयसे वे सबके सब आर्त्त नाद करने लगीं। अपर प्रधान सेनाओंकी इच्छा नहीं रहने पर भी रमणियोंकी कातरतासे मुग्ध हो दुर्गाध्यक्ष डम-डीगो-डि-मेनेजिस सामरीराजको दुर्ग छोड़ अपने दलवलके साथ एक जहाजसे कोचिन भाग गये।

नव राजप्रतिनिधि अति दरिद्र थे, इसीसे उन्हें अर्थोपार्जनकी विशेष चेष्टा थी। इस कारण, उनके साथ मलक्काके शासनकर्त्ता वारेटोका विरोध उपस्थित हुआ। अण्टोनियोंने वारेटोके हाथसे वलपूर्वक शासन क्षमता छीन ली। इस पर वारेटोने विरक्त हो पुर्त्तगालराजके निकट अभियोग लगाया। फलतः वारेटोका कपाल खुल गया।

अण्टोनियो-मोनिज-बारेटो।

वारेटो पुर्त्तगालराजकी आज्ञासे शासनकर्त्ता हुए। मलक्का द्वीपसे आ कर उन्होंने १४७३ ई०की ६वीं सितम्बरको गोआमें शासनभार ग्रहण किया। इसके कुछ मास बाद ही, सामरीराजको दुग छोड़ देनेके अपराध पर डम काष्ट्रोको प्राणदण्डकी आज्ञा हुई।

१५७३ ई०में मलवारके पुर्त्तगीज नौसेनाध्यक्ष गैपाड़, परापङ्गलम्, कापकोटी, नीलगिरि आदि अनेक स्थानोंको आक्रमण, लुण्ठन और अग्निप्रदान करने लगे। इससे उपकूलवर्त्ती प्रजाके कष्टका पारावार नहीं था। इसी समय पुर्त्तगीज शासनकर्त्ता भारत महासागरस्थ द्वीपपुञ्जका गोलयोग ले कर ही व्यस्त थे। उसी कार्यमें उनका शासनकाल शेष हुआ।

१५७६ ई०को लिसबनसे राइ-लोरेन्सो डि-टावोरा राजप्रतिनिधि हो कर आ रहे थे, किन्तु मोजाम्बिकमें जहाजके लगते ही कराल कालके गालमें पतित हुए। अब कार्यकी प्रधानताके अनुसार डम-डिगो-डि-मेनेजिस गवर्नर हुए।

डम-डिगो-डि-मेनेजिस।

इन्होंने शासनभार पाते ही चारों ओर जंगी जहाज भेजना शुरू कर दिया। इस समय दभोलके थानेदारने विश्वासघातकतापूर्वक कुछ पुर्त्तगीज राजपुरुषोंको अपने यहां निमन्त्रण किया और सबोंको घातकके हाथसे मरवा डाला।

डम-लुइज-डि-आटाइड।

इस समय डम-लुइज पुनः राजप्रतिनिधि बन कर गोआ आये। उन्होंने भी दभोलकी दुर्घटनाका संवाद पा कर थानेदार मालिक तुघानका सिर काट लानेके लिये अनेक युद्धजहाज भेजे। पर उन्हें थानेदारका सामना करनेका साहस नहीं हुआ। थानेदार ६००० सेना ले कर उपकूलकी रक्षा कर रहे थे, इसी समय दो विख्यात मलवारी जलदस्यु उनके साथ मिल गये। पहले दोनों दस्युके कौशलसे कुछ पुर्त्तगीज जहाज विपर्यस्त हो गया था, पर पीछे वहु संख्यक पुर्त्तगीज युद्ध-जहाजने आ कर थानेदारके पक्षीय सभी जहाजोंको ध्वंस किया और आरोहियोंको अति घृणित भावसे मार डाला।

१५८१ ई०में लिसबनसे संवाद आया, कि स्पेनराज २य फिलिप पुर्त्तगालके राजा हुए हैं। अतः अभी सभी पुर्त्तगीज़ोंने उन्हें अपना अधीश्वर माना।

डम फ्रान्सिस्को मस्कारेन-हसने नूतन राजप्रतिनिधि हो कर १६वीं सितम्बरको कार्यभार ग्रहण किया।

डम फ्रान्सिस्को मस्करेन हसूक (Count of Santa cruz)

इस समय जलदस्युका उत्पात और भी बढ़ गया था। उनके उत्पातसे उपकूलवासियोंकी बात तो दूर रहे,

कोई भी सम्भ्रान्त पुर्त्तगीज निरापदसे समुद्र हो कर नहीं जा सकते थे। डम फ्रान्सिस्कोने इनका सम्पूर्णरूपसे दमन करनेकी चेष्टा की। उस समय कालिकट राजाके अधीन कोलत्तुर नामक स्थानमें अनेक जलदस्युका अड्डा था। फ्रान्सिस्को फार्णान्दिजने १८ युद्ध-जहाज ले कर कोलत्तूर पर आक्रमण और दस्युगणको समूल ध्वंस किया। पीछे पुर्त्तगीजगण कालिकट और कन्नूरके मध्यवर्त्ती सभी स्थानोंमें भारी उत्पात मचाने लगे। महाराष्ट्रगण जिस प्रकार चौथ वसूल करते थे, पुर्त्तगीज-लोग भी उसी प्रकार नगर ग्रामको जला कर तथा सैकड़ों व्यक्तिका प्राणनाश कर वलपूर्वक कर वसूल करने लगे।

दमन नगरमें इस समय पुर्त्तगीजोंके मध्य एक सङ्घर्ष उपस्थित हुआ। वहांके दुर्गाध्यक्ष मार्टिम-आफन्सो डि-मेलोने अपने अधीनस्थ एक पुर्त्तगीज सेनाको कैद किया। इस पर शेष सभी सेनाने उत्तेजित हो डि-मेलोके कार्य पर लात मारी। यहां तक कि, उस समय यदि सरकोटा द्वीपके रामराज विरुद्धाचरण नहीं करते, तो निश्चय था, कि वे सब योद्धा दलपतिका प्राणनाश कर मुगलोंके साथ मिल जाते। रामराज पुर्त्तगीजोंके मित्र थे। मुसलमानोंके दमन अवरोध करने पर उन्होंने समस्त पुर्त्तगीज रमणियोंको अपने राज्यमें आश्रय दिया; पर उनके वहुमूल्य अलङ्कारके ऊपर रामराज लुभा गये। लौटते समय पुर्त्तगीज रमणियोंको वे सब अलङ्कार नहीं मिले। इसीसे पुर्त्तगीजोंने क्रुद्ध हो सरकोटा द्वीप पर आक्रमण कर दिया। इस समय एक दूसरेको मदद पहुंचाना जरूरी था, इस कारण पुर्त्तगीजयोद्धागण भी औद्धत्यपरित्यागपूर्वक शत्रुनाशके आपसमें मिल गये। इस प्रकार वह गोलमाल रुक गया। किन्तु इसके बाद १५८२ ई०में दमनके पुर्त्तगीजोंने एक वार और गोलमाल उपस्थित किया। पुर्त्तगीजपोताध्यक्ष फार्णाव-डि-मिरन्दाने सूरतसे लौटते समय एक वड़े जहाजको दखल किया। उसके लूटका माल ले कर सेनामें विरोध उपस्थित हुआ। फार्णावने पहले वह अंश किसीको भी नहीं दिया। इस पर सेनाने विद्रोही हो कर दमन पर चढ़ाई कर दी। इस अतर्कित आक्रमणसे नगरवासी भारी विपद्में पड़े। उन अवाध्य सेनाओंने सैकड़ों नगरवासीका प्राणसंहार किया, उनका यथासर्वस्व लूटा और पुर्त्तगीजजयपताका उखाड़ कर उसकी जगह एक कृष्णपताका फहरा दी। इस समय मिरन्दा यदि जमीन पर पांव रखते, तो निश्चय ही यमराजके मेहमान वनते। अन्तमें रक्षाका कोई उपाय न देख वे सेनाके वीच लूटका माल वांट देनेको राजी हुए। इस प्रकार धधकती हुई आग ठंढी हुई।

कणाड़ा-उपकूलमें वार्शिलोका वन्दर था। वहुत पहलेसे वह स्थान वाणिज्यके लिये मशहूर था। यहां अनेक सम्भ्रान्त मुसलमान-वणिक् रहते थे। फ्रान्सिस्को-डि-मेलो-साम्पयो नामक यहां एक दुर्गाध्यक्ष थे। उन्होंने केवल अर्थशोषण और आमोद प्रमोदमें मन दिया था। एक दिन मुसलमानी पर्वमें मौका पा कर मुसलमान लोग उन पर टूट पड़े। पुर्त्तगीजअध्यक्ष चरके मुखसे संवाद पा कर पहलेसे प्रस्तुत थे। विद्रोहके पहले ही उन्होंने विद्रोही नायकको मार डाला। इस पर मुसलमानोंने निकटवर्त्ती तुलुवराजके यहां आश्रय ग्रहण किया। तुलुव राजाने मुसलमानोंको ५००० वीरोंसे मदद की। अव उन्होंने वार्शिलो पर आक्रमण किया और आग लगा कर नगरके प्रधान प्रधान स्थानको जला डाला। पुर्त्तगीज प्रतिनिधिने वहुसंख्यक सेना भेज कर उन्हें अच्छी तरह परास्त किया। इस वार पुर्त्तगीजोंके भीषण अत्याचारसे कणाड़ा उपकूल प्रायः जनशून्य हो गया था।

१५८३ ई०को जेसुइट ईसाइयोंने पुर्त्तगीज-प्रतिनिधिके आश्रममें सालसेटी द्वीपमें खृष्टानधर्मका प्रचार करना चाहा। इस वार भी धर्मप्रचार ले कर द्वीपवासियोंके साथ विवाद हुआ। अनेक स्वधर्म अनुरागी इस वारके विवादमें पञ्चत्वको प्राप्त हुए। जेसुइट लोगोंने वहुसंख्यक मन्दिरको धूलिसात् करके वहां अनेक गिर्जा निर्माण किये।

मालू आदिलशाह पुत्रपरिवार सहित गोआमें वन्दी थे। यहीं पर पुर्त्तगीजोंके दुर्व्यवहारसे उन्होंने प्राण-त्याग किया। उनके पुत्र काफू खाँ इतने दिनों तक गोआमें पुर्त्तगीजोंके तत्त्वावधानमें थे। इब्राहिम आदिलशाहके अत्याचारसे विरक्त हो बीजापुरकी प्रजाने

काफू खाँ को राजा बनानेकी चेष्टा की। इस समय आदिलशाहके एक सेनापति लड़वा खाँ पुर्त्तगीज अध्यक्ष डीगो-लोपेज-बयामको रिश्वतसे वशीभूत करके काफूको छुड़ा लाये। काफू खाँने समझा था, कि वे ही राजा होंगे, पर विश्वासघातक लड़वा खाँने आदिलशाहको प्रसन्न करनेके लिये निरीह काफू खाँके दोनों नेत्र निकाल लिये। पुर्त्तगीज-राजप्रतिनिधिने यह दारुण संवाद पा कर उत्कोचग्राही सेनाध्यक्षकी घोर निन्दा की थी।

इस समय कोचिनराजने पुर्त्तगीजोंकी कूटनीतिसे वशीभूत हो राज्यका समस्त शुल्क वसूल करनेका भार पुर्त्तगीजोंके हाथ सौंपा। इस पर कोचिनकी सभी प्रजा विद्रोही हो कर जी-जानसे स्वाधीनताकी रक्षाके लिये अग्रसर हुई। इस युद्धमें बहुसंख्यक पुर्त्तगीजोंकी जान गई थी। कोचिनराज भी भारी विपद्में पड़ गये थे। आखिरमें गोआसे अनेक पुर्त्तगीज सेनाने आ कर विद्रोहको शान्त किया। इस समय शङ्खड़के नायकको भी पुर्त्तगीजोंके हाथसे यथेष्ट कष्ट भुगतना पड़ा था।

डम दुआर्त्ते-डि-मेनेजिस्।

१५८४ ई०में डम दुआर्त्ते राजप्रतिनिधि हो कर आये। वे पहले कोचिनकी प्रजाको शान्त करने लग गये। उन्होंने कुछ सम्भ्रान्त नगरवासियोंको शुल्क वसूलकी देखरेख करनेका भार दिया। पीछे कोचिन आ कर उन्होंने प्रजाकी इच्छा पूरी की।

वे गोआ लौट कर दस्युदलपति शङ्खड़के नायकका दमन करनेको अग्रसर हुए। इस समय आदिलशाहने स्थलपथमें नायकका शासन करनेके लिये पण्डाके सूबेदार रोस्ती खाँके अधीन ४०००० सेना भेजी। इधर उनकी सुविधाके लिये पुर्त्तगीजोंने जलपथमें नायक पर आक्रमण कर दिया। दोनों ओरके आक्रमणसे नायक पराजित हुए, अधिकांश दस्युपति गोलेके आघातसे परलोक सिधारे। अन्तमें नायकने अनुनय विनय करके दोनों पक्षके साथ सन्धि कर ली।

डम दुआर्त्तेके शासनकर्त्ता होने पर भी उनके चाचा राइगनसालभेस-डि-कमराई सर्वेसर्वा थे। इस समय प्रायः सभी कार्य उन्हींके आदेशानुसार चलते थे। उन्होंने सामरीराजके अधिकारभुक्त पोनानी नामक स्थानमें एक दुर्ग बना। चाहा और इसके लिये सामरीराजको उपयुक्त स्थान दिखा देनेके लिये कहला भेजा। सामरीराज टालमटोल करने लगे। उन्होंने पुर्त्तगीज-दूतसे कह दिया, कि उनके ब्राह्मण अभी शुभ दिन नहीं पाते, इसलिये उनका जाना रुक गया है। धूर्त पुर्त्तगीज-सेनापतिने ब्राह्मणकी मुट्ठी गरम कर शीघ्र ही शुभ दिन निकलवाया। अब सामरीराज आ कर दुर्गोपयोगी स्थान दिखा देनेको वाध्य हुए। दुर्ग बनाया गया। अब पुर्त्तगीजोंको चारों ओर लूटपाट करनेमें सुविधा हुई।

१५८६ ई०में डम हिरोम कुटिन्हो गोआमें सर्वोच्च अदालत खोलनेके लिये राजाके आदेशसे वहां पहुंचे।

इस समय अङ्गरेजराजकी ओरसे सर फ्रान्सिस ड्रेक जलपथके आविष्कारमें नियुक्त हुए। भारतसे एक पुर्त्तगीज जहाज आजोर्सके निकट उन्हें हाथ लगा। १५७० ई०के पहले अङ्गरेज और अपर विदेशीय यूरोपियोंका विश्वास था, कि पुर्त्तगीजके जैसा नौयोद्धा और युद्धजहाज और किसी जातिके नहीं है। किन्तु ड्रेक साहबने जभी वह जहाज लूट कर देखा, कि पुर्त्तगीज लोग न तो वैसे नौयोद्धा हैं और न जहाज ही बनाने जानते हैं। उस जहाजमें उन्हें प्रायः १० लाख रुपयेकी सामग्री हाथ लगी थी। यह देख कर अङ्गरेजोंकी भारतवर्ष पर पहले पहल आंख गड़ी। ओलन्दाजोंने जहाज लूटे जानेका संवाद पहले ही पाया था। अभी वे भारतमें वाणिज्य करनेके लिये बद्धपरिकर हुए। उसके साथ साथ पुर्त्तगीजोंका भी भाग्य चमका।

डम दुआर्त्ते मेनेजिसके समय मलक्का द्वीप और सिंहलमें पुर्त्तगीजोंको यथेष्ट कष्ट भुगतना पड़ा था। इस समय उन सब द्वीपोंके राजा पुर्त्तगीज-ध्वंसका आयोजन कर रहे थे। अनेक युद्धोंके बाद विशेष क्षतिग्रस्त हो पुर्त्तगीज प्रतिनिधि सम्भ्रमकी रक्षा करनेमें समर्थ हुए थे। इस समय कोचिनराजने हर तरहसे सहायता पहुंचा कर सिंहलके पुर्त्तगीजोंकी रक्षा की थी।

१५८७ ई० तक भारतीय वाणिज्य पुर्त्तगालराज एकाधिकारमें रहा, पर इसी साल एक दल सम्भ्रान्त पुर्त्त-

गोजको भी वाणिज्य करनेका अधिकार दिया गया। इस दलका नाम था ( Companha Portugueza das Indias Orientas) अर्थात् पूर्वभारतीय पुर्त्तगीज-समिति। परन्तु यह समिति अधिक दिन तक स्थायी न रही। जब ये वाणिज्य करने गये, तब सभी गोआवासी इनके विरुद्ध खड़े हुए। राजप्रतिनिधि भी भीतर ही भीतर इनके स्वार्थनाशकी कोशिशमें थे। अतः थोड़े ही दिनोंके अन्दर इस समितिका अस्तित्व लोप हो गया।

१५८८ ई०के मई मासमें डम दुआर्त्ते सिंहल-जयका संवाद पानेके बाद ही कराल कालके गालमें फंसे। इनके शासनकालमें सभी भारतीय द्वीपपुञ्जको पुर्त्तगाल-के शासनमें लानेकी चेष्टा की गई, इसीसे, भारतीय वाणिज्यमें जो कुछ लाभ हुआ था, खर्च हो गया।

डम दुआर्त्तेके बाद मानुएल-डि-सुसा कुटिन्होने गोआमें शासनभार ग्रहण किया। उनके शासनकालमें भारतसमुद्रमें अनेक बाधाविघ्न होने पर भी पुर्त्तगीजोंके साथ भारतवासियोंका कोई संघर्ष नहीं हुआ।

मथियस-डि-आलबुकार्क।

१५९० ई०में मथियसने राजप्रतिनिधि हो कर लिस-बनसे यात्रा की। १५९१ ई०के मई मासमें उन्होंने गोआ पहुंच कर शासन-भार ग्रहण किया। पहले अनु-कूल ऋतु आये विना कोई भी पुर्त्तगालसे जहाज नहीं छोड़ता था, पर मथियस ही सबसे पहले असमयमें जहाज चला कर निर्दिष्ट समयमें भारतवर्ष पहुंचे। सिंहलके राजाओंने ईसाइयोंके विरुद्ध अस्त्रधारण किया था। शासनभार ग्रहण करते ही मथियसने अनेक नौबल भेज कर उसका प्रतिविधान किया।

१५९१ ई०में पुर्त्तगीज जेसुटोंको प्रसन्न करनेके लिये सामरीराजने अपने राज्यमें ईसाइयोंको गिर्जा बनानेका हुकुम दिया।

१५९२ ई०में पुर्त्तगीजोंके अत्याचार पर सन्धि तोड़ कर मुसलमानोंने चेउल पर आक्रमण कर दिया। इनका सेनापति पहले पुर्त्तगीजोंके अधीन काम करता था और उनका रणकौशल अच्छी तरह जानता था। अतः उसके कथनानुसार जब मुसलमानोंने पुर्त्तगीजों पर चढ़ाई कर दी, तब वे विशेष क्षति और भारी विपद्‌में पड़ गये। जो चेउल नगरकी रक्षामें तैनात थे, उनमेंसे अधिकांश मुसलमानोंके शाणित कृपाणाघातसे वीरगतिको प्राप्त हुए। आखिर बसाई, गोआ आदि नाना स्थानोंसे -संख्यक पुर्त्तगीज योद्धाने आ कर मुसलमानोंको परास्त किया। पराजित हो कर मुसलमान-सेनापति फरीद खाँ और उनकी कन्या काथलिक धर्ममें दीक्षित हुई। अब क्रिस्तान हो कर फरीद खाँ पुर्त्तगालको चल दिये।

१५९५ ई०में जोहन-डि सालदाना गोआके आर्क-विशप बन कर आये। उन्होंने राजप्रतिनिधिके साथ मिल कर खृष्टीय-धर्म-प्रचारमें विशेष ध्यान दिया। पुर्त्त-गीज धर्मप्रचारकोंने भी नाना-स्थानोंमें धर्मप्रचार करने और लोगोंको भुलानेके अभिप्रायसे छोटे छोटे दुर्ग बनवाये। उनमेंसे सोलरका दुर्ग ही प्रधान है। खृष्टीय-धर्मचारकगण सुविधा पा कर बहुतोंको छल बलसे भुला कर क्रिस्तान बनाने लगे। इस पर अनेक हिन्दू और मुसलमानोंने महाविरक्त हो कुछ पादरीको मार डाला। फिर क्या था, पुर्त्तगीज योद्धाओंने याजकोंके साथ मिल कर नगर-ग्राम जला डाला और निरीह लोगोंके प्रति जैसा अत्याचार किया वह वर्णना-तीत है। पोपका हुकुम था, कि दण्डविधातृगण केवल स्वधर्म द्रोही ईसाइयों और यहूदियोंको दण्ड देंगे, पर गोआके आर्कविशपके अधीन दण्डविधाताओं ( In-quisitors )-ने हिन्दू और मुसलमानों पर भी धर्मके नामसे उत्पीड़न करना आरम्भ कर दिया। किसी किसी का कहना है, कि धर्मके नामसे यह अनर्थकारी उत्पीड़न और अत्याचार ही भारतीय पुर्त्तगीजोंके अधःपतनका अन्यतम कारण था।

१५९७ ई०के मई मासमें डम फ्रान्सिस्को-डि-गामा ( Condede-vidigueira ) राजप्रतिनिधि हो कर आये। वे कुछ अधिक अहङ्कारी थे, किसीकी परवाह नहीं करते थे, इस कारण वे सभीके अप्रिय हो गये। वे अपने अक-र्मण्य आत्मीयगणको उच्च पद पर नियुक्त कर निन्दनीय हुए थे।

इसके पहले ही ओलन्दाज लोग भारतमें वाणिज्य करनेकी चेष्टा कर रहे थे। उनकी ओरसे भारतकी अवस्था और भारतीय विषयोंका पता लगानेके लिये

लिनसोटेन भेजे गये। लिनसोटेन गोआके आर्कविशप-के दलमें मिल कर उन्हींके जहाज पर भारत आये। वणिकोंके लिये किसी देशके सम्बन्धमें जो जो जानना आवश्यक था, लिंनसोटेन सभी जान गये थे। १५६२ ई०में वे स्वदेशको लौटे और १५६६ ई०में अपने भ्रमण और भारतका वाणिज्य-विषय ले कर उन्होंने एक ग्रन्थ प्रकाशित किया। उस ग्रन्थसे ओलन्दाजगण समस्त ज्ञातव्य विषय जान कर भारत-उपकूलमें उपस्थित हुए। ओलन्दाजोंकी वाणिज्य चेष्टा देख कर इस समय स्पेन-राज फिलिपने भी ओलन्दाजोंकी विषय सम्पत्ति छीन लेने और उन्हें देशसे मार भगानेका आदेश दिया।

अंगरेजोंने भी इस समय रानी एलिजावेथका आदेश ले कर स्वदेशीय द्रव्यके बदलेमें विदेशीय मालपत्तकी आमदनी करनेकी चेष्टा की।

१६०१ ई०में अङ्गरेज कमान लाङ्कष्टर भारत-महा-सागरमें उपस्थित हुए और आचिनमें उन्होंने वाणिज्य-कोठी खोलनेका पहले पहल आदेश पाया। आचिनराज-के उत्साहसे अङ्गरेज और ओलन्दाज लोग पुर्त्तगीजका वाणिज्य-प्रभाव नष्ट करनेके लिये बद्धपरिकर हुए। पुर्त्तगीजोंके नाना उत्पीड़न और धर्मके भाणकारी दण्ड-विधाताओं (Inquisitors)के अति जघन्य निग्रहसे जनता पुर्त्तगीजों ऊपर मर्मान्तिक विरक्त हो गई थी। अभी देशीय वणिकोंने स्वतः प्रवृत्त हो कर अङ्गरेज और ओलन्दाजका पक्ष लिया। वाणिज्यकी सुविधा समझ कर ही विलायतसे अनेक वाणिज्य-जहाज भारतकी ओर आने लगे।

इस समय एक और दस्युदलपति पुर्त्तगीजोंका महा-शत्रु हो उठा। इस जलदस्युका नाम था खाँ अली। पहले सामरीराजने इसे उत्साह दिया। क्रमशः उसने अपने वाहुवलसे सामरीराजके अधीन मलवारके अनेक स्थानों पर दखल जमाया और अपनेको 'भारतीय-समुद्रका अधिपति' और 'मुसलमान-धर्मका पुनरुद्धारकारी' बतला कर घोषणा कर दी। अभी सामरीराज दस्युका मन्द अभिप्राय समझ कर पुर्त्तगीजोंके साथ मिल गये और खाँ अलीके निपातनकी चेष्टा करने लगे। दो प्रवल-शक्तिके एकत्र हो कर अनेक बार युद्ध करने पर भी मुसलमान-दस्युका बाल बांका न हो सका। १५६६ ई०-में उस दस्युपतिने 'पुर्त्तगीजध्वंस' उपाधि ग्रहण की। महाविक्रमसे युद्ध करके उसने पुर्त्तगीजोंको अपने अधि-कारसे मार भगाया। पुर्त्तगीज लोग व्यतिव्यस्त हो पड़े, उन्होंने फिरसे सामरीराजके साथ मिल कर चारों ओरसे खाँ अली पर आक्रमण करनेकी चेष्टा की। इस बार खाँ अली-पक्षके अनेक योद्धा मारे गये। खाँ अली क्रमशः निस्तेज हो पड़ा। अभी दस्युपतिने सामरी-राजके निकट अनेक उपहार भेज कर उनके तथा अपने दलकी रक्षाके लिये विशेष अनुनय किया। सामरीराज-ने दस्युपतिकी बात पर कान नहीं दिया। नायरसेना ले कर वे भी खाँ अलीके दुर्गध्वंसमें प्रवृत्त हो गये। अब बचावका कोई उपाय न देख खाँ अलीके आत्मसमर्पण करने पर सामरीराजने उसे अभयदान दिया। किन्तु पुर्त्तगीज उसे बन्दी करके गोआ लाये। यहां दस्युपति राजद्रोह, दस्युवृत्ति और खृष्टानद्रोहिताके अपराध पर दलबल समेत मारे गये। पीछे उसका दुर्ग भी धूलि-सात् कर दिया गया।

१६०० ई०में आयरस-दा-सालदान्हा फ्रान्सिस्कोके स्थान पर राजप्रतिनिधि अभिषिक्त हुए। पहलेसे ही सब कोई फ्रान्सिस्कोके ऊपर विरक्त थे। अभी नये राजप्रतिनिधिके आने पर उनके उत्साहसे पुर्त्तगीज-राजपुरुषगण फ्रान्सिस्को-डा-गामाके साथ अन्याय व्यव-हार तथा विशेषरूपसे उन्हें अपमानित करने लगे। उनके सामने सबोंने भास्को-डि-गामाकी प्रतिमूर्त्ति जला डाली। उनके अवैध-आचरण पर क्रुद्ध हो वे लोग अन्तमें उनके प्राणनाशका षड़यन्त्र रचने लगे। अब वे यहां अधिक काल ठहर न सके, अनुकूलवायुमें जहाज चला कर छः महीनेके अन्दर पुर्त्तगाल पहुंचे। फलतः अत्यन्त कष्ट पा कर वे आत्मरक्षा करनेमें समर्थ हुए थे। फ्रान्सिस्को-के शासनकालमें और उनके बाद भी बङ्गालके समुद्र-कूलवर्त्ती स्थानमें पुर्त्तगीजोंने भीषण उत्पात मचाना आरम्भ कर दिया था।

आयरस-दि-सालदन्हा।

सालदानहाके शासनकालमें पुर्त्तगीजोंने आराकानमें प्रतिष्ठालाभ किया था। सालभाडोर-रिबोरा-डि-सुजा

(Salvador Ribeiro de sousa) नामक एक पुर्त्तगीज सैनिकने रोसङ्ग (आराकन)-राजके अधीन कार्य करना स्वीकार किया। धीरे धीरे उसने आराकनी सेनाकी अध्यक्षता प्राप्त कर ली थी। पीछे लिसवनवासी फिलिप् डि-व्रिटो-इ-निकोटी नामक एक और व्यक्तिने जब डि-सुजाका साथ दिया, तब उनके प्रभावसे धीरे धीरे बहुत पुर्त्तगीज आ कर आराकानमें आश्रय ग्रहण किया। आराकनराजने उनकी सहायतासे पेगू-का सिंहासन पाया था, इस कारण उन्होंने पुर्त्तगीजोंको (रंगून ज़िलेके मध्यवर्त्ती) सिरियम वा थमलिप नामक वन्दर प्रदान किया। पीछे निकोटीकी उत्तेजनासे आराकनराजने नदीके मुहाने पर एक शुल्कगृह (Custom-house) वनवाया। वनदला नामक एक व्यक्तिको उसका कार्य सौंपा गया। वे पुर्त्तगीजोंकी दुरभिसन्धि जानते थे, इस कारण उन्होंने वेलत्रुअर नामक एक खृष्टान-याजक (Dominican friar) छोड़ कर और सभी पुर्त्तगीजोंका प्रवेश निषेध कर दिया। इस पर सभी पुर्त्तगीज उत्ते-जित हो उठे। निकोटीने अपरापर पुर्त्तगीज सेनानायक-की सहायतासे एक दिन हठात् वनदला पर आक्रमण कर शुल्कगृहको अधिकार कर लिया। पीछे दिघानका बौद्ध मन्दिर लूट कर उन्होंने प्रचुर अर्थ पाया और उसीसे अपने दलकी पुष्टि की। आराकनराज पहले इस कार्यके लिये निकोटी पर वड़े विगड़े थे, पर निकोटी राजाको अनेक भावी आशासे प्रलुब्ध कर उनके और भी प्रियपात्र हो उठे। आराकनराजने निकोटीके इच्छानुसार उक्त शुल्कगृहको दुर्गसे सुरक्षित रखनेका आदेश किया।

यहां जब दुर्गकी नींव डाली गई, तब निकोटी पुर्त्त-गीज-राजप्रतिनिधिका अनुग्रह पानेकी आशासे सालभा-डोरके ऊपर दुर्ग रक्षाका कुल भार दे गोआके राजप्रति-निधिको वह दुर्ग देनेको आये। राहमें निकोटीने कुछ राजाओंसे मुलाकात की और उन्हें यह आशा दी, कि यदि वे पुर्त्तगीज राजप्रतिनिधिका साथ दें, तो वे अना-यास ही वङ्ग अथवा पेगू पर अधिकार कर सकेंगे। उसके मुखसे ऐसा मनोमुग्धकर वाक्य सुन कर अनेक राजाओंने उसके साथ गोआमें दूत भेजा था।

निकोटिरनके आराकन-परित्यागके वाद ही आराकन-राज पुर्त्तगीजोंकी दुरभिसन्धि समझ न सके। उन्होंने उसी समय पुर्त्तगीजोंको अपने राज्यसे निकल जानेका हुकुम दे दिया और पुर्त्तगीज सेनाका दमन करनेके लिये वनदलाके अधीन ६००० सेना भेजी। प्रोमके राजाने भी सेना भेज कर आराकनराजकी सहायता की थी। किन्तु सालभाडारने ससैन्य दुर्गके भीतरसे ऐसा अविरल गोलावर्षण किया था, कि किसीको उनके निकट जानेका साहस नहीं हुआ। पुर्त्तगीजोंने रातको अतर्कित भावसे आक्रमण करके आराकनी सेनाको परास्त किया। इस समयसे उन दुर्द्धर्ष और पिशाचरूप पुर्त्तगीजोंने आरा-कनवासीके ऊपर दारुण अत्याचार आरम्भ कर दिया। क्रमशः जलपथकी यात्रा और भी अनर्थकर तथा विप-ज्जनक हो गई। वनदलाके वार वार आक्रमण करने पर भी पुर्त्तगीजोंका कुछ भी अनिष्ट नहीं हुआ। सैकड़ों आराकनी पोत पुर्त्तगीजोंके हाथसे विध्वस्त हुए।

१६०२ ई०में सालभाडोर रिवेरोने ससैन्य कामलङ्का पर धावा मारा, जिससे जल और स्थलपथमें कामलङ्का-की विशेष क्षति हुई। कामलङ्काराज महासिंह उस युद्ध-में मारे गये। उनकी मृत्युके वाद पेगूके अधिवासिगण पुर्त्तगीज लोगोंसे डर गये और उनकी विशेष भक्ति करने लगे। इस समय वहांके प्रायः २००० मनुष्योंने रिवेरोंके अधीन काम करना स्वीकारा था। अभी रिवेरो कामलङ्काके सिंहासन पर अभिषिक्त हुए। रडरिगो-आलवरेस-डि-सेकुइरा अब सिरियामके अधिपति हुए।

इधर निकोटी गोआ जा कर पुर्त्तगीज राजप्रतिनिधि-के प्रीतिभाजन हुए। यहां तक कि पुर्त्तगीज प्रतिनिधिने यवद्वीपीय रमणीके गर्भजात अपनी एक भ्रातुष्पुत्रीके साथ निकोटीका विवाह कर दिया और उन्हें 'सिरि-यामके दुर्गाध्यक्ष और पेगूजयके प्रधान सेनापति'की उपाधि दी।

निकोटी सिरियामको लौट दुर्ग-संस्कार, गिर्जा-स्थापन और आराकनराजको अनेक उपहार भेजने लगे। इसके वाद उन्होंने यह आदेश निकाला कि, इस ओर जो कोई वाणिज्य-जहाज आवेगा, उसे इसी शुल्कगृह हो कर जाना पड़ेगा। इससे पुर्त्तगीजोंको यथेष्ट आमदनी होने लगी। अव आराकनराज उस शुल्कगृह पर दखल

करनेकी चेष्टा करने लगे। उनका अभिप्राय समझ कर पुर्त्तगीज लोग आराकनी-पोत लूटने लगे। पेगूराज-पुत्रोंने आराकनी सेनाके साथ मिलकर पुर्त्तगीजोंके साथ घोर संग्राम किया था, किन्तु पुर्त्तगीजोंके कूटयुद्धसे वे वार वार पराजित हुए थे। आराकनराज और प्रोमराजके परास्त होने पर ब्रह्मके और किसी भी राजाको पुर्त्तगालोंके विरुद्ध अग्रसर होनेका साहस नहीं हुआ। अब पुर्त्तगीजगण निश्चिन्त हो प्रचुर अर्थसञ्चय करने लगे। सालमाडोर रिबेरोने निकोटीके हाथ शासन-भार सौंप कर स्वदेशकी यात्रा की। इस समयसे आराकन और पेगूके मध्यस्थित समुद्रोपकूलवर्त्ती स्थान और बङ्गोपसागरस्थित अनेक छोटे छोटे द्वीप 'फिरंगीका मुल्क' वा 'फिरंगी'का देश कहलाने लगे थे।

१६०५ ई०में मार्टिम-आफन्सो-डि-कास्त्रो राजप्रतिनिधि हो कर आये। इस समय ओलन्दाजगण क्रमशः प्रबल होते जा रहे थे, उन्होंने पुर्त्तगीजोंके हाथसे भारत-महासागरीय अनेक द्वीपोंका वाणिज्याधिकार छीन लिया। इस कारण दोनोंमें घमसान लड़ाई छिड़ी।

आफन्सोकी मृत्युके बाद उनके स्थान पर गोआके आर्कविशप डम आलेक्सो-डि-मेनेजिस १६०७ ई०में पुर्त्तगीज-भारतके शासनकर्त्ता हुए। १६०९ ई०में उनकी जगह पर डम-जोहन पेरिरा-फ्रोजस (Conde-de Feyra) पुर्त्तगालसे राजप्रतिनिधि हो कर आये।

इसके पहले निकोटीने आराकनराजके एक पुत्रको कैद कर रखा था। उनकी मुक्तिके लिये आराकनराज बहुत कोशिश करने लगे। निकोटीने इस सम्बन्धमें गोआके राजप्रतिनिधिका अभिप्राय जानना चाहा। प्रतिनिधिने बिना कुछ लिये ही आराकन राजकुमारको छोड़ देनेका हुकुम दिया। किन्तु निकोटीको यह अच्छा नहीं लगा। उन्होंने राजकुमारकी मुक्तिके लिये पांच लाख रुपये मांगे। इस पर आराकनराज नितान्त असन्तुष्ट हुए और तौंगुराजके साथ मिल कर निकोटी पर आक्रमण कर दिया। इस युद्धमें आराकनराजकी हार हुई। इसका प्रतिशोध लेनेके लिये आराकनराजने बहु संख्यक काथलिक क्रिस्तानोंको पकड़ कर कैद किया और उन्हें यथेष्ट कष्ट दिया। अन्तमें वार वारके आक्रमणसे बलहीन हो पुर्त्तगीज लोग सिरियाम दुर्ग समर्पण करनेको वाध्य हुए। जयदर्पसे गर्वित आराकनी जहाज भी इस समय लौट रहा था। छल बल कौशलसे पुर्त्तगीजोंने भी अन्तमें आराकनी रणपोतोंको विध्वस्त कर जयलाभ किया।

निकोटीके विजय-संवादसे समस्त ब्रह्मदेशके नृपतिगण उनके साथ मित्रतापाशमें आवद्ध होनेके लिये उत्सुक हुए यहां तक, कि मर्त्तवानके राजाने निकोटीके पुत्रको अपनी कन्यासे विवाह कर सम्बन्ध स्थिर किया। इस मर्त्तवान-राजकी सहायतासे निकोटीने प्रोमराजको परास्त और कैद किया। उस समय प्रोमराज पुर्त्तगालराजके अधीनता-पाशमें आवद्ध थे, किन्तु निकोटीने धर्मके ऊपर अटल न रह कर अपनी दस्युवृत्तिको चरितार्थ करनेके लिये प्रोमराजका प्रचुर धनरत्न अपहरण कर लिया।

१६०५ ई०को बङ्गालमें एक और पुर्त्तगीजका उत्पात आरम्भ हुआ। जिसका नाम था सिवाष्टिओ-गञ्जालिस-तिवाओ। लिसवनके निकट एक नगण्य ग्राममें अज्ञात कुलशील एक निम्न व्यक्तिके घरमें गञ्जालिसका जन्म हुआ था। किसी प्रकार बङ्गाल देश आ कर उसने सैनिकवृत्तिका अवलम्बन किया था, किन्तु इसमें विशेष सुविधा न देख सैनिकवृत्ति छोड़ दी और लवणका व्यवसाय आरम्भ कर दिया। पहले ही वह एक छोटी बोट पर लवण लाद कर आराकन आया, किन्तु उस समय आराकनराज पुर्त्तगीजों पर बहुत क्रुद्ध थे, इस कारण गञ्जालिसने बड़े कष्टसे प्राणरक्षा की थी। इस बार उसने भी अनेक दुष्ट लोगों और कुछ जहाजोंको ले कर आराकन-उपकूलमें दस्युवृत्ति आरम्भ कर दी। यहांसे वे लूटका माल ले जा कर वारिकालिया बन्दरमें बेचते थे। इन दस्युगणके उत्पातसे चट्टग्राम, आराकन और बङ्गालके उपकूलवासी सभी मनुष्य व्यतिव्यस्त हो गये। शणद्वीपके राजा फते खाँने उनका दमन करनेके लिये रणपोतमें अनेक सेना ले उन पर आक्रमण कर दिया, किन्तु उस दुर्वृत्तोंके निकट शणद्वीपराज परास्त और बन्दी हुए। उनकी अनेक सेना पुर्त्तगीज दस्युके शिकार बन गई। फते खाँको परास्त करके दस्यु लोगोंने गञ्जालिसको अपना दलपति बनाया।

सिवाष्टियो गञ्जालिस ।

बङ्गालके नाना स्थानोंमें जो सब पुर्त्तगीज रहते थे अभी उन्होंने आ कर गञ्जालिसका साथ दिया। अभी गञ्जालिस शणद्वीप पर अधिकार करनेकी चेष्टा करने लगा। वाटीकालियाके राजाने भी आधा राजस्व पानेकी आशासे पुर्त्तगीजोंके साथ कुछ जंगी-जहाज और दो सौ अश्वारोही भेज दिये।

१६०१ ई०के मार्चमासमें गञ्जालिसने ४० जहाज और प्रायः ४०० पुर्त्तगीज-सेनाको ले कर शणद्वीप पर चढ़ाई कर दी। फते खाँके भाईने हजारसे ऊपर मुसलमानी-सेना ले उन्हें रोका। घोरतर युद्ध करके पुर्त्तगीज लोग श्रान्त हो पड़ें, पर तिस पर भी द्वीप हाथ न लगा। धीरे धीरे उनकी रसद घटने लगी। इस समय स्पेनीय जहाजके कप्तान गैरु-पर-डि-पीनाने उन लोगोंके अनुरोधसे रातको ५० योद्धाओंके साथ द्वीपमें उतर कर भयङ्कर अग्निकाण्ड किया। उनका गभीर गर्जन और अग्निवर्षण सुन कर मुसलमानोंने समझा, कि शत्रुकी फिर अनेक सेना पहुंच गई है, अतः उन्हें लड़ाई करनेका साहस नहीं हुआ। अब गञ्जालिसने फौरन दलबलके साथ जा कर दुर्ग पर अधिकार जमाया।

शणद्वीप जीत कर गञ्जालिसने पहले सभी पुर्त्तगीजोंको थोड़ी थोड़ी जमीन दी थी, पर पीछे छीन ली। किन्तु वाटिकालियाके राजाको राजस्वका आधा देनेकी बात तो दूर रहे, कुछ भी न दिया गया उल्टे वह उनके विरुद्ध युद्ध ठाननेको तैयार हो गया।

गञ्जालिस धीरे धीरे धनी हो चला। १००० पुर्त्तगीज, २००० देशी पदाति, २०० अश्वारोही, ८० जहाज और अनेक गोला गोली उसे हाथ लगे। अभी उसीके प्रभावसे वाटिकालियाराजके अधीन खवासपुर और पाटिलाङ्गा नामक दोनों द्वीप पुर्त्तगीजके अधिकारभुक्त हुए। शणद्वीपमें नाना स्थानोंसे वाणिज्यपोत आते थे, गञ्जालिस उन सब पोतोंसे शुल्क वसूल करता था। इस प्रकार वह शीघ्र ही सहाय सम्पत्तिमें निकटवर्त्ती राजाओंका मुकाबला करने लगा।

इस समय आराकनराजके साथ अपने भाईमें हाथी ले कर विवाद उपस्थित हुआ। इस पर राजाने अपने भाईको राज्यसे निकाल भगाया। राजभ्राता अनापयमने परिवार और धनरत्नादिके साथ गञ्जालिस का आश्रय लिया। गञ्जालिसने अच्छा मौका देख कर उनकी बहनसे विवाह किया और गुप्त भावसे विष खिला कर उनकी सारी धनसम्पत्ति ले ली। इस पर अनापयमकी विधवा-पत्नीने आराकनराजके निकट गञ्जालिस पर अभियोग लगाया। धूर्त्त गञ्जालिसने उनका मुंह बंद करनेके लिये अपने भाई अण्टोनिओ तिवाओके साथ उनका विवाह कर देनेकी चेष्टा की; पर विधवा-रमणी उसके नीच प्रस्ताव पर सहमत नहीं हुई। इधर आराकनराजने आ कर गञ्जालिस पर धावा बोल दिया। अन्तमें गञ्जालिस सन्धि करनेको बाध्य हुआ और हतभागिनी विधवाने आराकनराजका आश्रय लिया।

पुर्त्तगीजोंके ऐसे उपद्रवसे उत्यक्त हो मुगल लोग इस समय भुलुआराज्य पर आक्रमण करनेका आयोजन कर रहे थे। गञ्जालिसने आराकनराजके साथ मिल कर मुगलोंके विरुद्ध अस्त्र धारण किया। शर्त्त यह ठहरी, कि मुगलोंको हटा सकने पर आधा भुलुआराज्य गञ्जालिस पावेगा। इसके प्रतिभूस्वरूप गञ्जालिसने अपने भतीजे और शणद्वीपवासी कुछ पुर्त्तगीजोंको आराकनके निकट रख छोड़ा था।

आराकनराज मुगलोंके साथ युद्धमें प्रवृत्त हुए। किन्तु गञ्जालिसने अपने कथनानुसार सहायता नहीं की। आराकनराज्य अकेले युद्ध करके परास्त हुए और अन्तमें भग कर उन्होंने चट्टग्रामदुर्गमें आश्रय लिया। पीछे गञ्जालिस मुगलोंके साथ युद्धका बहाना करके आराकनी पोताध्यक्षोंके साथ मिल गया। एक दिन उसने सभी पोताध्यक्षोंको अपने जहाज पर निमन्त्रण कर मार डाला और उनके अधीनस्थ आराकनीपोत और जहाज लूट लिये। इतने पर भी दुर्वृत्त शान्त नहीं हुआ। तलवार और अग्निप्रयोगसे वह निरीह उपकूल-वासियोंका अतर्कित भावसे संहार करने लगे। इसके बाद गञ्जालिस आराकन पहुंच कर लोमहर्षण-काण्ड करनेमें प्रवृत्त हुआ। सुरम्य आराकननगर उसके दौरात्म्यसे हतश्री हो पड़ा, नाना विदेशीय जहाज दुरात्माके हाथ लगे। यहां तक कि, आराकनराजका स्वर्ण और गजदन्त-खचित एक बड़ा

जहाज दुरात्माने नष्ट कर डाला। इस विश्वासघातकता और पैशाचिक अत्याचारसे अराकनराजने नितान्त क्रुद्ध हो गञ्जालिसके भतीजेके हृदयमें शलाका विद्ध कर, जिससे गञ्जालिसकी इस पर निगह पड़े, इस अभिप्रायसे उसको उच्चस्थानमें लटका दिया। पर यह देख कर भी उस नरपिशाचका पाषाण-हृदय नहीं पसीजा। भतीजेके उद्धारकी कोई चेष्टा न कर वह दुवृ त्त शणद्वीपको चला गया।

इधर दस्युपति सिवाष्टिओ गञ्जालिस शणद्वीपका एक स्वाधीन राजा हो गया। उसने गोआके पुर्त्तगीज-राजप्रतिनिधिको सूचित किया, कि वह पुर्त्तगालराजके अधीन रहेगा, प्रतिवर्ष पुर्त्तगालराजको कर स्वरूप एक जहाज चावल भेजा करेगा। पुर्त्तगीज गवर्नमेण्टसे भी उसने सहायता मांगी। राजप्रतिनिधि उसे सहायता देनेको राजी हुए। तदनुसार उसने डम-फ्रान्सिस्को-डि-मेनेजिसके अधीन १४ छोटी बोट भेजी थीं। डम-फ्रान्सिस्कोने आराकन-उपकूलमें पहुंचते ही वहांके राजा पर आक्रमण करनेकी चेष्टा की। किन्तु ठीक उसी समय कुछ ओलन्दाज युद्ध-जहाज ले कर पहुंच गये। अतः उन्हें आराकन पर आक्रमण करनेका मौका नहीं मिला। इधर उन दोनोंने आराकनी जहाज पर चढ़ाई कर दी। युद्धके आरम्भ होते न होते ओलन्दाजोंने आ कर आराकनियोंका साथ दिया। युद्धमें डम-फ्रान्सिस्को मारे गये और गञ्जालिस भी अपना जहाज ले कर शणद्वीपमें भाग आया। पुर्त्तगीज गवर्मेण्टकी सेना गञ्जालिस पर विरक्त हो गोआ वापस आई। इसके बाद ही आराकनराजने काफी सेना ले कर शणद्वीपको दखल कर लिया। गञ्जालिसने विपद्ग्रस्त हो चट्टग्राम भाग कर जान बचाई।

दूसरे वर्ष पुर्त्तगीजोंने श्यामराजके निकट मर्त्तवानमें दुर्ग बनाने और बिना शुल्कके वाणिज्य करनेका अधिकार पाया। इस पर ब्रह्मराजने डर कर पुर्त्तगीजोंके साथ सन्धि कर ली और आराकनराजके विरुद्ध पुर्त्तगीजोंको सहायता पहुंचानेमें सहमत हुए।

१६१७ ई०में डम जोहन कुटिनहो (Conde-de-Redondo) लिसबनसे राजप्रतिनिधि हो कर आये। इस समय वेङ्कटनायकने मलवार-उपकूलमें पुर्त्तगीजोंके विरुद्ध युद्ध घोषण कर दी। पहले वेङ्कटनायक ही विशेष क्षतिग्रस्त हुए थे, पर पीछे उन्होंने १६१८ ई०में १२००० कनाड़ी-सेना ले कर पुर्त्तगीजोंको परास्त किया। इस युद्धमें बहुसंख्यक पुर्त्तगीज निहत और वन्दी हुए थे। लुइस-डि-ब्रिटो और डम-फ्रान्सिस्को-डि-मिरन्दा नामक दो पुर्त्तगीज सेनाध्यक्ष युद्धमें प्राण गँवाये थे।

१६२३ ई०में रामनादके सेतुपतिने पुर्त्तगीजोंके विरुद्ध अस्त्रधारण किया, किन्तु इस युद्धमें वे ही क्षतिग्रस्त हुए। इस समय तञ्जोरराजने पुर्त्तगीजोंके अत्याचारसे सिंहलियोंको मुक्त करनेके लिये क्षेम-नायकके अधीन १२००० हजार सेना भेजी थी। कई एक युद्धोंमें जीत होने पर भी अन्तमें पराजित हो तञ्जोरकी बड़गसेना देशको लौट गई।

१६२२ ई०में फार्डिनन-डि-आलबुकार्कका शासन-काल शेष हो चला। वे बहुत कष्टसे भारतीय पुर्त्तगीजोंकी ख्याति प्रतिपत्तिकी रक्षा करनेमें समर्थ हुए थे। किन्तु इस समय हरमुजद्वीपमें अङ्गरेजोंका वाणिज्य-प्रभाव बहुत चढ़ बढ़ गया था।

उसी सालके सितम्बर मासमें डम फ्रान्सिस्को-डि-गामा (Conde-de-Vidigueira) पुनः राजप्रतिनिधि हो कर आये। यहां उन्होंने देखा, कि पुर्त्तगीज गवर्मेण्टकी अधिकांश आय पर खृष्टान-पादरी और याजकगण अधिकार कर बैठे हैं। एक गोआमें उन्होंने देखा, कि अपर पुर्त्तगीज अधिवासीकी संख्यासे पादरी लोगोंकी संख्या दूनी है। इधर पुर्त्तगीज प्रभावकी रक्षाके लिये जितना खर्च नहीं होता था, उधर उतनाही अकर्मण्य याजकोंकी परितृप्तिके लिये ज्यादा खर्च होता था।

१६२३ ई०के जनवरी मासमें अङ्गरेजों और ओलन्दाजोंने जहाजसे आ कर गोआको घेर लिया। इस समय गोआमें ऐसा जहाज नहीं था जो शत्रुकी गति रोक सकता। जो कुछ हो, पुर्त्तगीजोंके सौभाग्यक्रमसे शत्रुगण आप ही लौट गये, नहीं तो गोआके भाग्यमें क्या होता, कह नहीं सकते।

क्रमशः अङ्गरेज, ओलन्दाज और फरासीगणने भारत-

तीय वाणिज्यमें प्रधानता लाभ की। पुर्त्तगालराजने अपना स्वार्थ नष्ट होते देख अपने प्रतिद्वन्द्वियोंके उच्छेदके लिये हर उपायका अवलम्बन करनेके लिये आदेश दिया।

जिस नौवलसे पुर्त्तगीजोंने एक समय एशियामें प्रधानता लाभ की थी, पुर्त्तगीजोंके शत्रुगण अभी उसी नौवलसे वलवान् हो उठे। राज्यकी आमदनी विलकुल घट गई। यहां तक कि अनेक प्रधान वन्दरोंमें राजपुरुषगण रिश्वत ले कर विना शुल्कके मालकी रफ्तनी करने लगे। धूर्त राजस्व-संग्राहकगण राजसरकारमें उचित रीतिसे राजस्व-वसूलका हिसाव नहीं देते थे। ये सव कर्मचारी पुनः पुरुषानुक्रमसे कार्य करने लगे थे। अतः राजाके इष्टानिष्टकी ओर ध्यान न दे कर सभी अपना मतलव निकालनेमें मस्त थे। विशेषतः जो यूरोपियनोंके विरुद्ध युद्ध करके प्राण गँवाते थे, पुर्त्तगीज-गवर्मेण्ट विना देखे सुने उनके पुत्रोंको वह पद प्रदान करती थी। यहां तक कि पुत्रादिके अभावमें भी उनकी विधवा-पत्नी पतिका पद पाती थीं।

अनेक पुर्त्तगीज भारतीय कामिनियोंका पाणिग्रहण करके भारतवासी हो गये थे। उनकी स्वदेश जानेकी उतनी इच्छा नहीं होती थी, सुतरां वे यहां धनसम्पत्ति वढ़ानेकी चेष्टा करते थे। विशेषतः भास्को-डि-गामाके कठोर आदेशानुसार कोई भी व्यक्ति देशसे आते समय अपनी स्त्री साथ नहीं ला सकता था। इस प्रकार स्वामी अथवा प्रणयीके साथ स्वदेश त्याग कर आने पर वह स्त्री गुरुतर दण्डभोग करती थी। इससे पुर्त्तगालकी और भी क्षति होने लगी। पुर्त्तगीजगण विवाह करके जो भारत और सन्निकटवर्त्ती द्वीपादिमें वस गये थे, उससे पुर्त्तगाल क्रमशः जनशून्य हो गया था। अतः पूर्वादेशको रद्द कर पुनः एक नया नियम लिपिवद्ध हुआ। पुर्त्तगीजोंकी मतिगति पलटानेके लिये तथा भारतीय-रमणीकी प्रणयासक्ति पुर्त्तगीज हृदयसे स्थानान्तरित करनेके अभिप्रायसे प्रतिवर्ष पुर्त्तगालसे भारतादि नाना स्थानोंमें अनेकानेक अनाथा वालिका भेजी जाती थीं। इनके भरणपोषण और रक्षणावेक्षणका भार पुर्त्तगीज-गवर्मेण्टके ऊपर सौंपा गया था। वे सव वालिकाएं वड़ी होने पर पुर्त्तगीजके साथ व्याही जाती थीं। विवाहके समय उन्हें पुर्त्तगीज-गवर्मेण्टसे यथेष्ट यौतुक मिलता था। कहीं कहीं यौतुकके वदलेमें उपयुक्त कर्म दिया जाता था। किन्तु वालिकाके वह कर्म करनेमें अक्षम होने पर उनके पतिगण पुत्रादि क्रमसे वह कार्य करते थे। इस प्रकार विवाहके यौतुकस्वरूप एक व्यक्ति एक वार कोरङ्गनूरका शासनकर्त्ता तक भी हो गया था। अन्तमें विवाहकी आशासे कर्मप्रार्थीकी संख्या इतनी वढ़ गई, कि पद-प्रदान और भी असुविधाजनक प्रतीत होने लगा। इस पर पुर्त्तगीज-गवर्मेण्टने उस कार्यको पुरुषानुक्रमिक न करके तीन वर्षके लिये निर्देश कर दिया। उक्त कारणसे शासन विशृङ्खल और प्रचुर अर्थ अपव्यय हुआ था।

इस समय पुर्त्तगीज-गवर्मेण्टके ओलन्दाजके विरुद्ध आक्रमणोपयोगी युद्ध-जहाज, सैन्य अथवा वैसा अर्थ नहीं था। जव किसी विशेष कार्यके लिये चंदा वसूल होता था, तव उससे किसी न किसी व्यक्तिविशेषकी उदर पूर्ति होती थी अथवा वह सञ्चित रुपया अपव्यय हो जाया करता था। पुर्त्तगीज-याजक (clergy)-के मनोमत और अपरापर धर्मकर्म निर्वाहके लिये पहले सैकड़े पीछे एक रुपया करके कर वसूल होता था, किन्तु १६२१ ई०में स्थिर हुआ, कि पुर्त्तगालके राजकार्यमें जो प्राण-विसर्जन करेंगे, उनके स्त्री-पुत्रको ही वे रुपये दिये जांयगे। इसके वाद ओलन्दाजोंकी गति रोकनेके लिये युद्ध-जहाज वनानेमें किसी किसी वन्दरसे सैकड़े पीछे ३) रुपयेके हिसावसे महसूल वसूल होने लगा। ऐसा करने पर भी पुर्त्तगीज-गवर्मेण्ट अर्थसंस्थान करनेमें समर्थ नहीं हुई। कारण, खृष्टान-पादरियों और वैरागियोंमेंसे अधिकांश इस अर्थसे अपना पेट भरते थे और प्रधान प्रधान राजपुरुषगण तहवील तोड़ कर अपव्यय करने लग गये थे।

धर्मध्वजी पुर्त्तगीज वैरागियोंके आतिशय्य पर विरक्त हो पुर्त्तगालराजने वहुतोंकी वृत्ति वंद कर दी, यहां तक कि उन्होंने गिर्जा और मठ निर्माण विलकुल निषेध कर दिया।

इसके पहले पुर्त्तगीज लोग वङ्गालमें कोठी खोल कर वाणिज्य-व्यवसाय चला रहे थे। वङ्गालके अनेक दस्युने आ कर इन लोगोंका साथ दिया। दस्युगणके साथ पहले पुर्त्तगीजगण भी दस्युता करने निकलते थे, धीरे

भौरे दोनोंके बीच गाढ़ी मिलता हो गई, किन्तु पुर्त्तगीज-राजप्रतिनिधिने पुर्त्तगीजोंको सतर्क कर दिया था जिससे उन्होंने पूर्वदस्युतावृत्ति छोड़ कर पहले हुगली*में वाणिज्यकोठी और पीछे वङ्गाधिपकी अनुमति ले वहां एक दुर्ग बनाया। गोआसे यहां एक दुर्गाध्यक्ष नियुक्त होते थे।

शाहजहान्‌ने १६२१ ई०में जब वङ्गाल पर आक्रमण किया था, उस समय माइकल-रड्रिगो हुगलीके शासनकर्त्ता थे। शाहजहान्‌ने वर्द्धमान फतह किया है, यह सुन कर हुगलीके पुर्त्तगीज लोग डर गये थे। माइकल रड्रिगोने शाहजहांके शिविरमें जा कर राजसम्मानार्थ उनके सामने नजराना दाखिल किया। माइकलके पास उस समय अनेक यूरोपीय सेना और अनेक कामनादि युद्धसज्जा थी। इसीसे शाहजहान्‌ने उन्हें अपने दलमें लानेकी चेष्टा की। उन्होंने कहा था, कि यदि पुर्त्तगीज यूरोपीय सेना और कमान अस्त्र दे कर उनकी सहायता करेंगे, तो उन्हें यथेष्ट पुरस्कार मिलेगा। किन्तु पुर्त्तगीज-शासनकर्त्ता उस प्रकृतके लोग नहीं थे, शाहजहान्‌का पक्ष लेनेसे उनके स्वार्थकी हानी हो सकती है, यह समझ कर वे किसी प्रकारकी सहायता देनेमें राजी नहीं हुए। इस पर शाहजहान् पुर्त्तगीजों पर बड़े बिगड़े, पर इस समय वे कर ही क्या सकते थे, रड्रिगोके पास काफी सेना थी। अतः उन्होंने पुर्त्तगीजोंके साथ विवाद नहीं करके चुप रहना ही अच्छा समझा।

शाहजहांके मुंहमें ताली भर कर पुर्त्तगीज लोग और भी दुर्द्धर्ष हो उठे। उनके उत्पातसे निम्नवङ्गाल अस्थिर हो गया। भागीरथी हो कर जो सब जहाज वा नावें जाती थीं, प्रत्येकसे पुर्त्तगीज लोग महसूल वसूल करने लगे। इस समय लोगोंको छोटे छोटे लड़कोंके पकड़ जानेका भय था। पुर्त्तगीज लोग छोटे छोटे बच्चोंको पकड़ विभिन्न देशोंमें ले जा कर बेचते थे। अलावा इसके उनमेंसे कुछ पूर्व-वङ्गालमें जा मगदोंके साथ मिल कर स्थल और जलमें बड़ा ही उत्पात करते थे। उनके उत्पातसे कितने शहर, कितने ग्राम उत्सन्न हो गये तथा कितने वणिकोंका सर्वनाश हुआ, उसको शुमार नहीं।

कासिम खाँने जो वङ्गालके सूबेदार थे, दिल्लीश्वर शाहजहान्‌को पुर्त्तगीजोंके व्यवहारकी खबर दी। सम्राट् तो पहलेसे ही माइकल रड्रिगोकी अवाध्यता पर चिढ़े थे, अब उन्होंने 'प्रतिमापूजक फिरंगियों'-को राज्यसे मार भगानेका हुकुम दिया।

१६३३ ई०में पुर्त्तगीज लोग नाना स्थानोंमें अपमानित और कृतपापका प्रतिफल भोग करने लगे। एक एक कर बहुतसे स्थान उनके हाथसे निकल गये। इसी साल दिल्लीश्वरके आदेशसे असंख्य मुगलसैन्यने जलपथ और स्थलपथसे आ कर चारों ओरसे हुगलीको घेर लिया। पुर्त्तगीजगण असीम साहससे अपने मानसम्भ्रम और दुर्गरक्षामें प्रवृत्त हुए। २१वीं जूनसे ले कर २९वीं सितम्बर तक (३ मास ८ दिन) शत्रुके भीषण आक्रमणसे दुर्गरक्षा करते हुए वे अन्तमें आत्मसमर्पण करनेको वाध्य हुए थे। मुगलोंके गोलोंसे अनेक पुर्त्तगीज उड़ गये। जो कुछ बच रहे, उन्होंने रक्षाका कोई उपाय न देख स्त्रीकन्याकी सम्भ्रमरक्षाके लिये बारूदखानेमें आग लगा दी जिससे मुहूर्त्त भरमें बहुसंख्यक नरनारी कालके अनन्तस्रोतमें विलीन हो गईं। इधर मुगलोंने पुर्त्तगीजोंके प्रायः ३०० पोत नष्ट कर डाले। केवल दो जहाज शत्रुके पंजेसे बच कर गोआमें यह दारुण-संवाद देनेको चले। उस समय अनेक पुर्त्तगीज स्त्री, पुरुष और बालक बन्दी हो कर आगरामें सम्राट्‌के समीप लाये गये थे। पुर्त्तगीज रमणियां मुसलमानी अन्तःपुरमें परिचारिका हो कर रहने लगीं। बालकोंको त्वक्‌च्छेद करके मुसलमान बनाया गया। धर्मध्वजियोंने बहु लाञ्छनाके बाद मुक्ति पाई।

हुगलीके वाणिज्यकेन्द्रसे पुर्त्तगीजोंको खासी आमदनी होती थी, अब वह उस प्रधान स्थानके हाथसे निकल जाने पर पुर्त्तगीज लोग हताश हो पड़े। उन्होंने अब कोई उपाय न देख विजयनगरके राजासे सन्धि कर ली। विजयनगरपतिकी सहायतासे ओलन्दाजोंको निकाल भगानेकी चेष्टा उसके साथ उद्दीप्त हो उठी। इधर उनके दूसरे प्रतिद्वन्द्वी फरासी लोग भारत-उपकूलमें आ धमके।

इस समय मुगल लोग दाक्षिणात्यमें आधिपत्य फैलानेकी जो चेष्टा कर रहे थे, उससे पुर्त्तगीज लोग

* पुर्त्तगीज लोग हुगलीको 'गोलीन' कहते थे।

और भी डर गये। वे जानते थे, कि दाक्षिणात्यमें मुगल-आधिपत्य हो जानेसे उन्हें भारतवर्षमें रहना मुश्किल हो जायगा।

इस समय गोआके आर्कविशपने पुर्त्तगालराजको खबर दी—"भारतसमुद्रमें पुर्त्तगीजोंके अनेक शत्रु हैं सही, पर पुर्त्तगालराजकी प्रजा ही उनके प्रधान शत्रु हैं।" उस समय जेसुइटगणके उत्पातसे केवल भारतवासी ही नहीं; पुर्त्तगीज गवर्मेण्ट तक भी विव्रत हो गई थी। पुर्त्तगालराज प्रतिवर्ष हजारों पुर्त्तगीज-योद्धा जहाजसे भेजते थे, किन्तु भारतमें पदार्पण करते ही वे युद्धवृत्ति छोड़ देते थे, कपट-वैराग्य ग्रहणपूर्वक जेसुइटोंके दलसे निकल कर अर्थोपार्जनकी चेष्टा करते थे। हजारमें तीन सौ योद्धा भी पुर्त्तगीज-गवर्मेण्टकी सेवामें नियुक्त रहते नहीं देखे जाते थे। सुतरां ऐसे स्वार्थ लोलुप व्यक्ति ले कर पुर्त्तगीज-गवर्मेण्ट कब तक अपनी प्रभुताकी रक्षा कर सकती थी! इस कारण पुर्त्तगालराजने यह हुकुम निकाला, कि जो विदेशी राजकीय काम करना चाहते हैं, वे ही नियुक्त किये जायंगे और पुर्त्तगीज-सेनाके समान उन्हें वेतन दिया जायगा।

पेद्रो-दा-सिल्भा।

१६३५ ई०में पेद्रो-दा-सिल्भा राजप्रतिनिधि हो कर आये। इनके समयमें पुर्त्तगाल-राज्यकी अवस्था शोचनीय होती जा रही थी। सिंहलपति राजसिंहने पुर्त्तगीजोंको परास्त किया। इस समय पुर्त्तगीज-गवर्मेण्टको बड़ा ही अर्थ कष्ट उपस्थित हुआ था। राजप्रतिनिधि रुपयेके लिये राजकीय सभी उपकरण बेचने लगे।

१६३७ ई०की ५वीं अकटूबरको राजप्रतिनिधिने पुर्त्तगालराजको खबर दी, कि अङ्गरेजोंके साथ शत्रुताकी क्रमशः वृद्धि होती जा रही है। अंगरेज लोग वेङ्कटाप्पानायक और किसी किसी राजाको पुर्त्तगीजोंके विरुद्ध उत्तेजित कर रहे हैं। उन्होंने वाविया नामक एक दस्युके साथ मिल कर भाट्कलमें एक कोठी खोली है। जो कुछ हो पुर्त्तगालराज और इङ्गलैण्डराजकी मध्यस्थतासे दोनों देशवासियोंकी शत्रुता बहुत कुछ घट गई। अंगरेज लोग जिससे पुर्त्तगीजोंके साथ किसी प्रकार विच्छेद न हो, ऐसे भावमें वाणिज्य चलाने लगे।

१६३८ ई०के नवम्बरसे ले कर १६३९ ई०के फरवरी मास तक ओलन्दाजोंने गोआमें घेरा डाला था। सिंहलमें १६३९ ई०की २४वीं जूनको पेद्रो-दा-सिल्भाकी मृत्यु हुई। गोआके आर्कविशप फ्रान्सिस्को गवर्नर हुए। उनके समयमें मदुराके नायकके साथ पुर्त्तगाल-गवर्मेण्टकी सन्धि स्थापित हुई।

अकटूबर मासमें अण्टोनियो-टेलिस-डि-मेनेजिसने गोआका राजप्रतिनिधित्व ग्रहण किया। किन्तु उन्होंने राजकार्यमें अच्छी तरह हाथ भी डालने नहीं पाया था, कि जोहन-दा-सिल्भा-तेलो-डि-मेनेजिस (Conde-de Aviera) पुर्त्तगालसे राजप्रतिनिधि निर्वाचित हो कर भारतवर्ष आये। उन्होंने यहां आ कर देखा, कि सिंहल पुर्त्तगीजोंके हाथसे करीब करीब निकल गया है, मलक्काकी अवस्था अति शोचनीय है, भारतीय अन्यान्य स्थान अब पुर्त्तगीजोंके हाथसे जाना चाहता है, एक भी दुर्ग सुरक्षित नहीं है, राजकोषमें अर्थ नहीं है। इन सब कारणोंसे वे विशेष चिन्तित हो पड़े। इतने दिनों तक पुर्त्तगाल स्पेनराजके अधिकारमें था, अब फिर पुर्त्तगाल स्वाधीन हो गया है। पुर्त्तगालराजने चारों ओर शान्ति स्थापित करनेके उद्देश्यसे १६४१ और १६४२ ई०में ओलन्दाज और अंगरेजोंसे सन्धि कर ली। अंगरेजने सन्धिकी रक्षा तो की, पर भारतीय ओलन्दाजोंने, जो सन्धिके विषयसे जानकार नहीं थे, भाटकल, त्रिनकमली, नेगाम्वो, गाली आदि स्थानों पर चढ़ाई कर दी।

१६४४ ई०में डम फिलिप मस्करेनहस राजप्रतिनिधि हो कर आये। इस समय ओलन्दाजोंने गोआमें कुछ वाणिज्यका अधिकार पा लिया था। किन्तु पुर्त्तगीज गवर्मेण्टने अंगरेज और ओलन्दाजोंको दारचीनी खरीदनेसे मना कर दिया। कुछ दिन तक केवल दारचीनीका व्यवसाय पुर्त्तगीजोंके एकाधिकारमें रहा।

१६४८ ई०में ओलन्दाजोंने सन्धि तोड़ दी। इस समय तुतकुड़ीके नायकने पत्तन नामक स्थानसे ओलन्दाजोंको मार भगाया, इस कारण ओलन्दाज सेनापतिने आ कर तुतकुड़ी पर आक्रमण कर दिया और पुर्त्तगीजोंके सभी अस्त्रशस्त्र छीन लिये। इस समय पुर्त्तगीज वैरागीगण विशेष लाञ्छित हुए थे। क्रमशः चारों ओर पुर्त्तगीजोंके

साथ ओलन्दाजोंका विवाद चलने लगा। विस्तार-के भयसे उन सब बातोंका यहां उल्लेख नहीं किया गया। ऐसे सुअवसरमें अरबोंने भी पुर्त्तगीजों पर पारस्य और अरब समुद्रमें चढ़ाई कर दी। मसकट, हरमुज आदि नाना स्थानोंमें समरानल प्रज्वलित हुआ था।

पहले भारतके पश्चिम-उपकूलमें कोई भी जहाज पुर्त्तगीज गवर्मेण्टसे पास लिये विना नहीं आ जा सकता था, अभी (१६५१ ई०में) गोलकुण्डा, बीजापुर, मङ्गलूर आदिके अधिवासिगण विना पासके जहाज चलाने लगे। १६५२ ई०में वेदनूरके सरदार शिवप्पा नायकने समस्त कनाड़ा-प्रदेश पर अधिकार जमाया। इसके साथ साथ पुर्त्तगीज लोग अपने अधिकृत अनेक स्थान खो बैठे और अनेक पुर्त्तगीज योद्धाओंने प्राण विसर्जन किये।

इस समय पुर्त्तगीजोंमें भी अन्तर्विवाद चल रहा था। उच्चप्रकृति मस्करेन-हसका शासन स्वार्थप्रिय नीच प्रकृतिके अधिकांश पुर्त्तगीजोंको अच्छा नहीं लगा। १६५३ ई०के २२वीं अकटूबरको डम ब्राज-डि-काष्ट्रोने षड़यन्त्रियोंकी सहायतासे मस्करेनहसको पदच्युत करके शासनभार ग्रहण किया। एक तो पहलेसे ही पुर्त्तगीज-अधिकारमें अशान्तिका राज्य चला आ रहा था। दूसरे डम ब्राजके शासनसे आभ्यन्तरिक गोलमाल और भी बढ़ने लगा। पुर्त्तगीजोंके मध्य सभी जगह अशान्तिके लक्षण दिखाई देने लगे।

इस समय पुर्त्तगीज पादरियोंने भी अच्छा मौका देख कर अत्याचार करना आरम्भ कर दिया। प्रसिद्ध भ्रमणकारी टावर्नियरने इस समय गोआमें आ कर जैसा अखष्टानोंका निग्रह देख पाया था, उनकी भ्रमणकाहिनीसे उन सब अमानुषिक अत्याचारका पाठ करनेसे शरीरके रोंगटे खड़े हो जाते हैं। खृष्टान बनानेके लिये अथवा जो सब खृष्टान-धर्मका अमान्य करते थे, ऐसे बहुसंख्यक लोगोंको नाना प्रकारके दण्ड दिये जाते थे।

१६५४ ई०में आदिलशाहने बारह देशों और गोआ पर आक्रमण करके पुर्त्तगीजोंको व्यतिव्यस्त कर डाला। आदिलशाह यदि चाहते, तो इस बार गोआसे सभी पुर्त्तगीजोंको भगा सकते थे, पर वे इस ओर ध्यान न दे केवल पुर्त्तगीजराज्यको लूट कर चल दिये।

१६५५ ई०को २३वीं अगस्तको डम-रडरिगो-सबो-दा-सिलविरा (Conde-de-Sarzedvo) राजप्रतिनिधि हो कर आये, यहां आते ही उन्होंने पहले डम-ब्राजको दलबल समेत पदच्युत किया।

डम रडरिगोके शासनकालमें सिंहलद्वीपमें ओलन्दाजों और पुर्त्तगीजोंके बीच महासमर छिड़ गया था। आखिर १६५६ ई०की १२वीं मईको पुर्त्तगीज लोग ओलन्दाजोंसे अच्छी तरह हार खा कर लौटे। यह अशुभ संवाद पहुंचनेके पहले ही डम-रडरिगो परलोक सिधार गये थे।

इधर ओलन्दाजोंने कलम्बोंकी जीतसे उद्दीप्त हो मन्नारके उपसागरवर्त्ती कुछ छोटे छोटे द्वीप, तुतकुड़ी, नागपत्तन आदि नाना बन्दरोंको अपने दखलमें किया और वहांसे पुर्त्तगीजोंको मार भगाया।

१६६० ई०में गोआके आर्कबिशपकी मृत्यु हुई। उनका पदाधिकारी कौन होगा? यह ले कर खृष्टीय-याजकोंके बीच मनमुटाव हो गई। धीरे धीरे इस विवादसूत्रसे दोनों दलमें युद्धका आयोजन होने लगा। आखिर दोनों दल गोला गोली ले कर विवादकी निष्पत्ति करनेमें अग्रसर हुए। राजपुरुषोंने बड़ी मुश्किलसे शान्तिस्थापन किया था।

१६६१ ई०में पुर्त्तगीजोंको भगा कर और बहुसंख्यक नायरसेनाको पराजित कर ओलन्दाजोंने कोलम्ब पर अपनी गोटी जमाई। दूसरे वर्ष कोरङ्गनूर और कोचिन भी ओलन्दाजोंके हाथ लगा। इस समय पुर्त्तगीजोंका प्रबल प्रताप क्रमशः नष्ट होता जा रहा था।

१६६३ ई०में अण्टोनियो-डि-मेलो-ई-काष्ट्रो राजप्रतिनिधि हुए। भारतमें आ कर उन्होंने पुर्त्तगीजोंके नष्टगौरवके उद्धारके लिये प्राणपणसे चेष्टा की थी, पर बुझी हुई आग फिर नहीं सुलगी। ओलन्दाजोंने पुर्त्तगीजोंके यत्नरक्षित कन्ननूर-दुर्गको भी हथिया लिया।

१६६१ ई०में इङ्गलैण्डराज २य चार्ल्सके साथ पुर्त्तगालराजसहोदरा इनफण्टाका विवाह हुआ। इस समय पुर्त्तगालराजने भगिनीपतिको बम्बई-द्वीप और बम्बई-बन्दर यौतुक स्वरूप प्रदान किये। तदनुसार इङ्गलैण्डपतिने बम्बई द्वीपमें सर-अब्राहम सिपमानको भेज दिया, किन्तु

भारतके पुर्त्तगीजराजप्रतिनिधिने उक्त स्थान सहजमें अङ्गरेजोंको देना नहीं चाहा। अनेक लिखा पढ़ीके बाद हताशहृदयसे १६६५ ई०की १८वीं फरवरीको पुर्त्तगीज-प्रतिनिधि अङ्गरेजोंको बम्बई द्वीप छोड़ देनेके लिये बाध्य हुए। बम्बई छोड़ देनेके समय यह बात ठहरी, कि 'अङ्गरेज पुर्त्तगीजोंके साथ मित्रका-सा व्यवहार करेंगे, यहांके किसी भी पुर्त्तगीजको कष्ट नहीं देंगे, परस्परकी विपद आपद पर एक दूसरेकी सहायता करेंगे।' थोड़े ही दिनोंके बाद अङ्गरेज लोग यहांके पुर्त्तगीज-वणिकोंसे महसूल लेने लगे। इस पर पुर्त्तगीज-गवर्मेण्टने भी अङ्गरेजोंसे महसूल लेना नहीं छोड़ा। अलावा इसके बम्बईके निकटवर्त्ती अनेक स्थान जो अङ्गरेजराजको यौतुकमें नहीं मिले थे, अङ्गरेज लोग उन्हें भी बलपूर्वक अपनाने लगे। इत्यादि नाना कारणोंसे अङ्गरेजोंके साथ पुर्त्तगीजोंका विवाद उपस्थित हुआ। इस समय अङ्गरेज लोग पुर्त्तगीजोंको नष्ट करनेके अभिप्रायसे गुप्तभावमें मस्कटके अरबोंको गोला और बारूद देने लगे। बहुत-सी अङ्गरेजी सेना उनके साथ मिल कर पुर्त्तगीजोंसे लड़ने लगी।

भारतके पश्चिम-उपकूलमें जिस समय उक्त गोलमाल चल रहा था, भारतके पूर्वउपकूलमें भी उस समय पुर्त्तगीजोंके साथ मुगलोंका संघर्ष उपस्थित हुआ था। गोआ, कोचिन, मलक्का आदि नाना स्थानोंके जितने अपराधी, जुआचोर तथा जितने अधम पुर्त्तगीज रसाङ्ग (आराकन) उपकूलमें आ कर बस गये थे, वे धर्मद्रोही, बहुविवाहकारी, नरघाती आदि भीषण प्रकृतिके लोग समझे जाते थे। आराकनराजने मुगलोंके हाथसे सीमान्तप्रदेशकी रक्षा करनेके लिये उन सब बदमाशोंको नियुक्त किया था और सुखस्वच्छन्दके लिये उन्हें काफी जमीन भी दी थी वे लोग जल और स्थलमें दस्युवृत्ति द्वारा जीविका-निर्वाह करते थे। कभी कभी बङ्गालमें घुस कर वे नगर और गांवको लूटते तथा वहांके अधिवासियोंको कैद कर लाते थे। उनके अत्याचारसे पूर्ववङ्ग और निम्नवङ्ग तबाह हो गया था। इनके साथ आराकनी वा मग लोग भी आ कर लूट पाट करते थे। इसी कारण निम्नवङ्गके अनेक स्थान मगोंके उत्पातसे जनशून्य हो गये हैं, और मग-कर्तृक जनशून्य कह कर आज भी प्रसिद्ध हैं। मगराज ही उन सब दुर्वृत्त पुर्त्तगीजोंके आश्रयदाता थे, इस कारण मुगलके सूबेदार सायेस्ता खाँने मगराजको दमन करनेका आयोजन किया। किन्तु वे जानते थे, कि मगराजका दमन करनेमें पुर्त्तगीजोंकी सहायता आवश्यक है। इस कारण उन्होंने चट्टग्रामवासी पुर्त्तगीज दस्यु लोगोंको कहला भेजा, कि सूबेदार शीघ्र ही चट्टग्राम पर चढ़ाई करनेको हैं, अभी वे उन्हें अपने कार्यमें नियुक्त करना चाहते हैं। जो उनका साथ देंगे, उनके रहनेका वे बङ्गालमें अच्छा प्रबन्ध कर देंगे; किन्तु जो उन्हें सहायता नहीं देंगे, उन्हें विशेष कष्ट भुगतना पड़ेगा। पुर्त्तगीजोंने भी समझा, कि प्रबल मुगल-सेनाको वे कब तक सामना कर सकेंगे, अभी सूबेदारको सहायता देना ही उनके हकमें अच्छा होगा। अतः पुर्त्तगीजोंने आ कर सायेस्ता खाँका साथ दिया। उनकी सहायतासे मुगल-सेनापति आराकनियोंको परास्त कर शणद्वीप पर अधिकार कर बैठे। मग लोग नितान्त भीत हो चट्टग्रामको भाग गये। सायेस्ता खाँने पुर्त्तगीजोंको रहनेके लिये ढाकाके निकटवर्त्ती स्थान दिये। वे सब स्थान अभी 'फिरङ्गी-बाज़ार' नामसे मशहूर हैं।

शिवाजीका जब सतारा चमका, उस समय मुगल लोग जैसा विचलित हो गये थे, अभी पुर्त्तगीज भी वैसा ही डर गये। १६७० ई०को दमन नगरमें सबसे पहले मरहठों और पुर्त्तगीजोंके बीच नौयुद्ध छिड़ा। मरहठोंने कितने पुर्त्तगीज जहाजोंको दखल कर लिया। इसका प्रतिशोध लेनेके लिये पुर्त्तगीज लोग भी शिवाजीके १२ जहाज लूट कर बसाई नामक स्थानमें भाग गये। इस पर शिवाजीने पुर्त्तगीजोंको भारतवर्षसे मार भगानेका दृढ़ सङ्कल्प कर लिया था।

१६७२ ई०में मुगलोंसे कोङ्कण जीते जानेके बाद शिवाजीने पुर्त्तगीजोंसे चौथ और सरदेशमुखी वसूल करनेके लिये सेना भेजी। पुर्त्तगीज लोग कर देनेके लिये बाध्य हुए।

पुर्त्तगीज-गवर्मेण्टकी अवस्था दिनों दिन शोचनीय होती जा रही थी, पुर्त्तगीज लोग, किस प्रकार लुप्त गौरवका उद्धार कर सकेंगे, इसके लिये भारी चिन्तामें थे।

किन्तु राजकोषमें उतना धन नहीं था और न उतना लोक-बल ही था। साथ साथ कितने विलासी अर्थपिशाच पुर्त्तगीज गवर्मेण्टको घेरे हुए थे, ऐसी अवस्थामें क्या हो सकता था! किन्तु जिस प्रकार बुझता हुआ दीप एक बार रोशनी दे कर फिर सदाके लिये बुझ जाता है, पुर्त्तगालके भाग्यमें भी उसी प्रकारका दिन आया। १६७८ ई०की १२वीं दिसम्बरको कनाड़ाके राजाके साथ पुर्त्तगीजोंकी सन्धि स्थापित हुई। अब राजाके अर्थानुकुल्यसे पुर्त्तगीजोंने मङ्गलूरमें एक कोठी खोली और मिराज, चन्दोल, भाटकल तथा कल्याणमें काथलिक गिर्जा बनानेका अधिकार पाया। अनन्तर १६८२ ई०में पुर्त्तगीजोंने द्वीप पर अपना आधिपत्य फैलाया। इसके बाद ही शिवाजीके पुत्र शम्भुजीने चेउल पर आक्रमण किया। महाराष्ट्रोंका अत्याचार प्रसिद्ध होने पर भी इस समय पुर्त्तगीजोंने सैकड़ों ब्रह्महत्या और मन्दिर ध्वंस करके जैसा पैशाचिक काण्ड किया था, सभ्यजातिके इतिहासमें उसकी उपमा नहीं। चेउल-आक्रमणसे सुविधा न देख शम्भुजीने वसाई और दमनके मध्यवर्ती सभी स्थानोंको आक्रमण और ध्वंस कर डाले। इस समय पुर्त्तगीज-राजप्रतिनिधिने सन्धिका प्रस्ताव किया, पर शम्भुजीने पांच करोड़ पगोडा मांगे।

१७१२ ई०में कनाड़ाके राजाने सन्धि तोड़ दी। इस पर भास्को फर्णान्दिजने जा कर वार्शिलोर, कल्याणपुर, मङ्गलूर, कोमता, गोकर्ण और मिराज पर धावा बोल दिया था।

१७१७ई०में ५०० महाराष्ट्र अश्वारोही शालसेटी जा कर पुर्त्तगीजोंका यथासर्वस्व लूट लाये। इसके दूसरे वर्ष दुस्युपति अंग्रियाके साथ अञ्जद्वीपके निकट विवाद खड़ा हुआ। इस समय आसिरगढ़ और रामनगरके राजा दमन पर चढ़ाई करके अनेक गो और कृषकोंको कैद कर ले गये।

पुर्त्तगीज-मरहठोंका विवाद क्रमशः गुरुतर हो उठा। कहलके सरदेशाईने पुर्त्तगीजोंके बहुतसे वाणिज्यपोत लूटे और अपने कब्जेमें किये। पल्डाका दुर्ग भी उनके हाथ लगा। अन्तमें पल्डाके राजाने पुर्त्तगीजोंसे मिल कर दुर्गका उद्धार किया।

१७२६ई०में पेशवाने कर्णाटक पर छापा मारा। इनके साथ पुर्त्तगीजोंसे कई एक छोटी छोटी लड़ाइयां भी हुईं।

१७३० ई०में मरहठा-सेनाने वसांई पर अधिकार किया। वसांई-युद्धमें बहुसंख्यक पुर्त्तगीज निहत और बन्दी हुए थे। इसके बाद ही महाराष्ट्र-सेनापतिने शालसेटी पर चढ़ाई कर दी। किन्तु इस बार अंगरेज और पुर्त्तगीज मिल कर लड़ते थे, इस कारण महाराष्ट्रोंका कुछ वश न चला और वे हार खा कर भागे।

१७३१ ई०को ३री जुलाईको वसांई नगरमें एक सन्धि-पत्र लिखा गया। इस सन्धिके अनुसार महाराष्ट्रपतिने पुर्त्तगीजोंके जो स्थान दखल किये थे, उन्हें वे छोड़ देनेको बाध्य हुए। किन्तु सन्धिमें जो सब शर्तें लिखी थीं, उनके अनुसार एक भी कार्य नहीं हुआ। २री अक्तूबरको पुर्त्तगीजोंने पनियाला ग्राममें महाराष्ट्रोंको परास्त किया। १७३२ ई०की १७वीं जनवरीको दोनों पक्षके प्रतिनिधि सन्धिका प्रस्ताव ले कर बम्बई नगर पहुंचे।

१७३४ ई०, ८ मईको पुर्त्तगीज-सेनापति डम लुइज बोटेलहो दस्युनायक अंग्रियाकी गति रोकनेके लिये बहुतसे युद्ध-जहाजके साथ वसाँई नगर आये। इसी बीचमें शम्भुजी-अंग्रिया चेउल-दुर्ग पर अधिकार कर बैठे। पुर्त्तगीज-सेनापतिने कोलावाके शासनकर्त्ताकी सलाहसे शम्भोजी पर आक्रमण कर दिया। किन्तु शम्भोजीके पराक्रमसे पुर्त्तगीज-सेनापतिको रणक्षेत्रमें पीठ दिखानी पड़ी। अन्तमें बम्बईके अङ्गरेज-गवर्नरने अंग्रिया और पुर्त्तगीजका विवाद निबटा दिया।

कोलावाके शासनकर्त्ताने पुर्त्तगीजोंको आशा दी थी, कि यदि वे अंग्रिया पर चढ़ाई कर दें, तो उन्हें वे कुछ स्थान देंगे। किन्तु कोलावाके शासनकर्त्ताने अपनी बात पूरी न की। इस पर पुर्त्तगीजोंने १७३७ ई०में शम्भोजी अंग्रियाके साथ मिल कर उनके भाई मन्नाजीके विरुद्ध कोलावा पर आक्रमण कर दिया। पेशवाने यह संवाद पा कर मन्नाजीकी सहायतामें कुछ सेना भेजी और पुर्त्तगीजोंको परास्त किया तथा मन्नाजीको आश्रय दिया। इसी साल महाराष्ट्रोंने शालसेटी और

टाना-दुग पर अधिकार कर लिया था। इस संवादसे गोआवासी पुर्त्तगीजगण उन्मत्तप्राय हो गये थे। उन्हों ने उसी समय बहुत-सी सेना भेज कर बसांई नगरमें महाराष्ट्रों पर हमला कर दिया। यहां महाराष्ट्रगण पुर्त्तगीजों की गति तो रोक न सके, पर उसी समय उत्साहपूर्वक उन्हों ने शालसेटी, मनोरा, सेवाला, सवाज और कई एक पुर्त्तगीज-दुर्ग अधिकार कर लिये।

इसके बाद पेशवाने बसाँई दखल करनेके लिये प्रभूत सेना भेजी। इस समय पुर्त्तगीज लोगोंने महिम, त्रिपुर, असारिम, काल्मी, सरिदान, दनु, बन्दर आदि स्थानोंके दुर्ग छोड़ दिये, केवल बसाँई, दमन, चेउल और दीउ-दुर्गोंकी रक्षामें जी-जानसे लग गये।

१७३८ ई०के नवम्बर मासमें चिमनाजीने बसाँई पर दखल जमाया। उनके अधीन शङ्करजीने कतरावार, अम्बरगांव, नागल, दनु और अन्तमें महिम पर अधिकार किया। पुर्त्तगीज लोग अवनत मस्तकसे महाराष्ट्रोंके हाथ महिमदुर्ग अर्पण कर स्त्री-पुत्रके साथ बसाँईनगर चले आये।

महिम-अधिकारके बाद ही महाराष्ट्र-सेनापतिने काल्मी, सरिदान, त्रिपुर, असारिम आदि पुर्त्तगीज-दुर्गोंको दखल किया। इसके बाद ३००० अश्वारोही और ६००० महाराष्ट्र-सेनाने आ कर मर्मागोआको घेर लिया। गोआवासीके मानसम्भ्रमकी रक्षाके लिये पुर्त्तगीज-राजप्रतिनिधिने सन्धि कर ली। १७३६ ई०की २री मईको सन्धि स्थापित हुई। शर्त यह ठहरी, कि शालसेटी और बारह देशोंका जो कुछ राजस्व वसूल होगा, उसके सैकड़े पीछे ४० भाग बाजीराव पावेंगे। पुर्त्तगीज-गवर्मेण्ट बाजीरावको ७ लाख रुपये देनेको बाध्य हुए। दमनप्रदेश और उसके दुर्गोंके बदलेमें बाजीरावको बसांई मिला।

इसके बाद दस्युपति अंग्रियाके उत्पातसे पुर्त्तगीज लोग तंग तंग आ गये थे। अभी पुर्त्तगीज-गवर्मेण्टके पास उतना धन नहीं, कि उसका सामना करती। अतः पुर्त्तगीज-गवर्नर बाजीरावको चेउल जिला दे कर पुनः सन्धि-सूत्रमें आबद्ध हुए। अभी केवल गोआ, दमन, दीउ यही तीन स्थान पुर्त्तगीजोंके अधिकारमें रह गये। आज कल भी इन्हीं तीन स्थानों पर पुर्त्तगीजोंका आधिपत्य चल रहा है और पुर्त्तगालसे गवर्नर-जेनरल आ कर इन तीन स्थानोंका आज भी शासन करते हैं।'

गोआ और पुर्त्तगाल देखो।

इस समयसे परवर्त्ती जितने पुर्त्तगीज-शासनकर्त्ता हुए, उनके नाम और शासनकाल इस प्रकार हैं—

७८। डम पिद्रो मस्करेनहस (Viceroy) १७३२-४१।

७६। डम लुईज डि मेनेजिस (Viceroy) १७४१-४२।

८०। डम फ्रान्सिस्को डि-भास्कोनसेला, डम लुईज केटानो-डि अलमिडा (Governor) १७४२-४३।

८१। डम लौरेन्सो-डि-नोपोन्हा, डम लुईज केटानो-डि-अलमिडा (Governor) १७४३-४४।

८२। डम पिद्रो मिगुएल डि अलमिडा-इ-पुर्त्तगाल (Viceroy) १७४३-५०।

८३। फ्रान्सिस्को-डि-आसिस् (Viceroy) १७५०-५४।

८४। डम लुईज मस्केनहस (Viceroy) १७५४-५६।

८५। डम अण्टोनियो ताभिरा दा-निभा-ब्रम-दा सिल्भिरा, जोहन-डि मेस्क्विटोमण्टोस टिकसिरा, फिलपि-डि-भल्देरिस सौटो मेयर (Commissionor) १७५६।

८६। मानुएल-डि-सालदान्हा-डि-आलबुकार्क (Victory) १७५६-६५।

८७। डम अण्टोनियो ताभिरा-दा-निभा ब्रम-दा-सिल्भिरा, जोहन बापिष्टा भाज पेरिरा, डम जोहनजोसे डि-मेलो (Commissionor) १७६५-६८।

८८। डम जोहन जोसे-डि-मेलो (Governor) १७६८-७४।

८६। फिलीप-डि-भल्दारिस सौटोमेयर (Governor) १७७४।

६०। डम जोसे पिद्रो दा कमार (Governor and Captain-General) १७७४-७६।

६१। फ्रेडरिको गिलहारमी-डि-सुजा (Governor and Captain General) १७७६-८६।

६२। फ्रान्सिस्को-दा-कान्हा-ई-मेनेजिस (Governor and Captain General) १७८६-६४।

६३। फ्रान्सिस्को अण्टोनियो-दा-भिगा केब्रल Governor and Captain-General) १७६४-१८०७।

९४। वर्णार्डो जोसे-डि-लोरेना ( Viceroy and Captain-General ) १८०७-१६।

९५। डम ड्यूगो-डि-सुजा ( Viceroy and Captain-General ) १८१६-१८२१।

९६। मानुपल गर्डिन्हो दा मिरा, जोआकिम् मानुपल कोरिया दा-सिल्भा-ई-गामा, मानुपल जोसे गोमिस् लौरिरो, गोनशालो-डि-मगलहे टिकसिरा मानुपल दुआर्त्ते लिटाव ( Commissionor ) १८२१-२२।

९७। डम मानुपल-दा-कमरा ( Captain-General ) १८२२-१८२४।

डम मानुपल-दा-कमरा ( Viceroy and Captain-General ) १८२४-२५।

९८। डम-मानुपल-डि पस गलडिनो, कारिडडो जोसे मौराव गार्सेजपाथा, अण्टोनियो रिविरो-डि-कार्भाल्हा ( Commis-ionor ) १८२५-२७।

९९। डम मानुपल-डि पुर्त्तगाल-ई-कास्रो ( Governor ) १८२७-३०।

डम मानुपल-डि-पुर्त्तगाल-ई-कास्रो ( Viceroy ) १८३०-३५।

१००। वर्णार्डो पेरिज-दा सिल्भा ( Prefect ) १८३५।

इसके बाद (१८३५से १८३७ ई०के मध्य) बहुत प्रादेशिक सभाएं ( Provincial Committee ) संगठित हुईं।

१०१। सिमाव इनफाण्टे-डि-लासार्डं ( Governor-General ) १८३७-३८।

१०२। डम अण्टोनियो फेलिसियानो-डि-माण्टोरिटा, जोसे अण्टोनियो-भिएरा-दा-फनसेका, जोसे कान्सिथो फ्रियर-डि-लिमा, डमिङ्गो जोसे मरियानो लुईज ( Council of the Government ) १८३८-३९।

१०३। जोसे अण्टोनियो भिएरा-दा-फन्सेका ( Interim Governor-General ) १८३९।

१०४। मानुपलजोसे मेरिडस ( Governor-General ) १८३९-४०।

१०५। जोसे अण्टोनियो भिएरा-दा-फनसेका, जोसे कान्सियो फ्रियर-डि-लिमा, अण्टोनियो जोहन-डि-आथाइदे, डमिङ्गो जोसे मरियानो लुईज, जोसे दा-कोष्टा काम्पेस केटानो-डि-सुजा-भास्कोनसेलो ( Council of the Government ) १८४०।

१०६। जोसे जोआकिम् लोपेज डि-लिमा ( Governor-General ) १८४०-४२।

१०७। अण्टोनियो रमल्हो डि सा, अण्टोनियो जोसे-डि-मैलो सौटो मेयर तेलिज, अण्टोनियो-जोहन-डि-अथाइदे, जोसे दा-कोष्टा काम्पोस, केटानो-डि-सुजा-ई-भास्कोन्सेलो ( Council of the Government ) १८४२।

१०८। फ्रान्सिस्को जोभियर-दा-सिलभा-पेरिरा ( Governor-General ) १८४२-४३।

१०९। जोआकिम्-मौराव गार्सेज पल्हा (Governor-General ) १८४३-४४।

११०। जोसे फेरिरा पेष्टानो (Governor-General) १८४४-५१।

१११। जोसे जोआकिम् जानुवरियो लापा (Governor-General) १८५१-५५।

११२। डम जोआकिम्-डि-सण्टारिटा बोटेलहो, लुईज दा-कोष्टा कम्पोस, फ्रान्सिस्को जेभियर पेरिज वर्णार्डो हेकटर दा-सिल्भिरा-ई-लोरेना, मिकूर पनाष्टासियो मुराव गार्सेजा पलहा (Council of the Goverment ) १८५५।

११३। अण्टोनियो सिजर-डि-भास्कोन्सेलो कोरिया ( Governor-General ) १८५५-६४।

११४। जोसे फेरिरा पेष्टानो (Governor-General) १८६४-७०।

११५। जानुवरियो कोरिया डि-अलमिडा ( Governor-General ) १८७०-७१।

११६। जोआकिम् जोसे-डि माकेडो-ई-कौटो ( Governor-General ) १८७१-७५।

११७। जोहन तावारिज-डि-अलमिडा ( Governor-General ) १८७५-७७।

११८। डम आयास-डि-अरुपलस-ई-भास्कोन्सेलो, जोहन केटानो-दा-सिलभा काम्पोस, फ्रान्सिस्को जेभियर सोवारिस-दा-भिगा, एडवर्डो अगष्टो पिण्टो बालसेमाव

( Council of the Government ) १८७७ ।

११९ । अण्टोनियो सार्जियो-डि-सुजा ( Governor-General ) १८७७-७८ ।

१२० । डम अयास-डि-अरण्लास ई-भास्कोन्सेलो, जोहन केटानो सिलभा कम्पोस, फ्रान्सिस्को जेभियर सोवारिस दा-भिगा-अण्टोनियो सर्जियो डि-सुजा, पीछे एडुवार्डो अगष्टो पिण्ट-वलसेमाव ( Council of the Government ) १८७८ ।

१२१ । केटानो अलेकसन्दर-डि-अलमिडा ए-आलबुकार्क ( Goverrner-General ) १८७८-८१ ।

१२२ । कार्ल्स यूजिम्रियो कोरिया-दा-सिल्भा (Governor-General ) १८८१-८५ ।

१२३ । फ्रान्सिस्को जोआकिम् फेरिरा-डि-अमरल ( Governor-General ) १८८५-८६ ।

१२४ । अगष्टो सिजर कार्डासो डि-कार्भाल्हो ( Governor-General ) १८८६-८६ ।

१२५ । भास्को गीडिस-डि-कार्भाल्हो-ई-मेनेजिस ( Governor-General ) १८८६-६१ ।

१२६ । फ्रान्सिस्को मरिया-दा-कान्हा ( Governor-General ) १८६१-६२ ।

१२७ । फ्रान्सिस्को टिकसिरा-दा-सिल्भा ( Governor-General ) १८६२-६३ ।

१२८ । राफेल जाकोम लोपेज-डि-अन्द्रादे (Governor-General ) १८६३ ।

वर्त्तमान ( १६२६ ई० ) गवर्नर-जनरलका नाम है अलवार्टो-डि-काष्ट्रो मोरिस ( Capitas tenente Medico ) । ये गोआके सदर पंजिममें रहते हैं ।

पुर्त्तगीजराज्य ध्वंस होनेके और भी अनेक कारण थे, यथा—विलासिता अमितव्ययिता, परश्रीकातरता और व्यसनासक्ति । जिस समय भारतीय पुर्त्तगीजोंको चारों ओरसे विपद्‌ने घेर लिया था, उस समय पुर्त्तगीज राजपुरुषगण नशेमें चूर और वेश्या ले कर उन्मत्त थे । उस समयके किसी किसी ऐतिहासिकने लिखा है, 'पुर्त्तगीज-सभामें यथेच्छाचारिता और विलासिताका प्रवल स्रोत वहता था । यहां भी प्रत्येक राजपुरुष दो चार देशीय वाईजी ( नर्त्तकी )को ले कर आमोद प्रमोदमें मस्त रहते थे, राज्यकी ओर भूल कर ध्यान नहीं देते थे । जब विना युद्धके काम नहीं चल सकता था, तब वे लम्पट राजपुरुषगण ससैन्य रणक्षेत्रमें उपस्थित हो कर अधस्तन कर्मचारियोंको युद्धमें नियुक्त करते थे और आप अपने अपने शिविरमें मद्य और वेश्या ले कर आनन्द-सागरमें गोते लगाते थे । इस प्रकार युद्धका परिणाम जैसा होना चाहिये था, वैसा होता था ।' गोआ शब्दमें ५१६ पृष्ठमें इसका विवरण देखो ।

पुर्य ( सं० त्रि० ) पुरमध्य वा दुर्गमें स्थित ।

पुर्यष्ट ( सं० क्ली० ) देहके प्रधान आठ अंश ।

पुर्याद्रि—वृहन्नीलतन्त्रोक्त पीठस्थानभेद ।

पुर्सा ( हिं० पु० ) पुरसा देखो ।

पुल ( सं० पु० ) पोलति उच्छ्रितो भवतीति पुल-क । १ पुलक, रोमाञ्च । २ शिवानुचर भेद, शिवका एक अनुचर । ( त्रि० ) ३ विपुल, बहुतसा ।

पुल ( फा० पु० ) सेतु, किसी जलाशय, नदी, गड्ढे या खाईके आर पार जानेका रास्ता जो नाव पाट कर या खम्भों पर पटरियां आदि बिछा कर बनाया जाय ।

पुलक ( सं० पु० ) पुल-स्वार्थे कन् । १ रोमाञ्च, प्रेम, हर्ष आदिके उद्वेगसे रोमकूपोंका प्रफुल्ल होना । पर्याय—रोमोद्गम, त्वक्कम्प, त्वगंकुर । २ तुच्छ धान्य, एक प्रकारका मोटा अन्न । ३ प्रस्तरमणिभेद, एक प्रकारका रत्न ( Garnet ) ।

गरुड़पुराणमें लिखा है—भुजङ्गगणने दानवपतिकी उपयुक्त पूजा करके उनके नखोंको पुण्यजनक पर्वत, नदी और अन्यान्य प्रसिद्ध स्थानों पर स्थापित किया था । इसी कारण उन सब स्थानोंमें पुलकमणि उत्पन्न होती है । दशार्ण, बोगदाद, मेकल और कालगाद्रि आदि स्थानोंमें कृष्ण, मधुपिङ्गल, मृणालरूप, गन्धर्वलताका वर्ण, अग्निवर्ण और कदली वर्णकी सर्वापेक्षा उत्कृष्ट पुलकमणि पाई जाती है । शङ्ख, पद्म, भृङ्ग और अर्कवर्णाभ चिचिताङ्ग पुलक मङ्गलजनक और उत्तम है । यह पुलक वृद्धिप्रद माना गया है । काक, कुक्कुर, गर्दभ, शृगाल, वृक और गृध्रके रक्तमांसलिप्त मुखके जैसा विकटरूप पुलक मृत्युकारक है । इसलिये ज्ञानी व्यक्तिको चाहिये, कि उसका बिलकुल परित्याग कर दें, भूल कर कभी भी पास न रखें ।

इस पुलकमणिके नामके विषयमें मतभेद देखा जाता है ।

कोई इसे गोरी, कोई पिटोनिया, सोदएडा आदि कहते हैं। इसका अङ्गरेजी नाम Garnet है। यह मणि एक प्रकारका दानेदार पत्थर है। नदीके मध्य यह मणि पत्थरों रोड़ों अथवा वालिमय नदीगर्भमें पाई जाती है। कठिनतामें यह ६.५से ७.५ और इसका आपेक्षिक गुरुत्व ३.५से ४.३ है। इस मणि द्वारा स्फटिक काटा जा सकता है। फिर इन्द्रनील वा माणिकसे भी इसे काट सकते हैं। कांचका तरह इसमें चमकदमक है। घिसनेसे घन-ताड़ित उत्पन्न होता है और चुंबकके निकट रखनेसे गति होती है। साइलेकस (Silex), आलुमिना (Alumina) और अल्प परिमाणमें अक्साइड आव आयरन (Oxide of iron) इस मणिका उपादान है। वर्णमें अथवा आयतनमें इस मणिके जितने भेद हैं, उतने भेद और किसी पत्थरके नहीं देखे जाते। श्वेत, पीत, हरित, रक्त, कृष्ण और पांशु आदि नाना वर्णोंका पुलक सब जगह मिलता है। यूरोपीय जहूरियोंने पुलक मणिको प्रधानतः निम्न-लिखित श्रेणियोंमें विभक्त किया है, १म Almandine वा मूल्यवान् पुलक, २ सिरीय वा प्राच्यजगत्का पुलक, ३ Pyrope वा बोहिमीय पुलक, ४ Essonite वा बदामी पुलक। नारवे, स्वेडन, स्वीजलैंएड, स्पेन, ग्रीणलैएड, युनाइटेडस्टेट, मेक्सिको, ब्राजिल, अष्ट्रेलिया आदि स्थानोंमें प्रथम श्रेणीका पुलक पाया जाता है। यह मणि देखनेमें लालवर्ण लिये नीला होता है। भारतके चेर-देशमें यह मणि यथेष्ट मिलती थी, इस कारण यह 'सिरीय' नामसे पाश्चात्य जगत्में प्रसिद्ध है। ब्रह्म और सिंहलमें भी यह मणि मिलती है। ३य श्रेणी उज्ज्वल अथच घोर सिन्दूर वर्णकी होती है, इसीसे यूरोपमें इसे सिंदुरिया पुलक भी (Vermilion Garnet) कहते हैं। बोहिमिया और जर्मनीके नाना स्थानोंमें यह मणि पाई जाती है। ४र्थ श्रेणी रक्तपीतमिश्रित अर्थात् बदामी रंगकी होती है और सिंहलमें प्रधानतः मिलती है।

उक्त चार श्रेणीके अलावा साइबेरियासे एक और प्रकारकी मणि आती है जिसका रंग बिलकुल सफेद सब्ज है। एतद्भिन्न खनिजतत्त्वविदोंने और भी ६।७ प्रकारके पुलक निकाले हैं। किन्तु उनका जहूरियोंके निकट उतना आदर नहीं है।

भारतवासी और रोमकगण बहुत पहलेसे ही इस मणिके विषयसे अवगत थे। थिउफ्रेष्टस और प्लिनिने Carbunculus नामसे इस मणिका उल्लेख किया है। प्लिनिके मतसे यह मणि स्त्री और पुरुष यही दो श्रेणियों-में विभक्त है। पुरुषश्रेणी पद्मराग और स्त्रीश्रेणी पुलक समझी जाती है।

एक समय मूल्यवान् होनेके कारण इस पुलकका यथेष्ट आदर था। यह पत्थर नरम होता है, इसलिये इस पर अच्छी नकाशी काढ़ी जाती है। यूरोपके प्रधान प्रधान राजवंश-घरोंमें इसी प्रकारके पुलक पर सक्रेटिस प्लेटो आदिकी मूर्त्ति खोदित है। अभी इस पत्थरकी यथेष्ट आमदनी हो जानेके कारण पहलेके जैसा इसका आदर नहीं है। अभी डिम्बाकार बृहत् पुलकमणि २००) रु०में बिकती है। अनेक व्यवसायी इस पुलककी पीठ पर काला रंग लगा कर और पश्चाद्भागको बंद कर इसे पद्मराग बतलाकर लोगोंको ठगते हैं। मध्ययुगमें भी यूरोपमें पुलकका यथेष्ट आदर था। पद्मरागकी तरह यह भी शरीरके पक्षमें विशेष उपकारी समझा जाता था।

अभी सभ्यजगत्में जितने पुलक हैं उनमेंसे मार्की दि-ड्रि (Marqui sede Dree)-के तोशाखानेके दो पुलक सबसे बड़े हैं। इनमें से एक अठकोनी है जो ७॥ इञ्च लम्बा और ६½ इञ्च चौड़ा है। इसका मूल्य प्रायः ३५५० फ्राङ्क होगा। दूसरा पुलक १०⅛ इञ्च लम्बा और ६⅞ इञ्च चौड़ा है। इसका मूल्य हजार फ्राङ्कसे कम नहीं होगा।

४ देहवहिर्भव कीटभेद, शरीरमें पड़नेवाला एक कीड़ा। ५ मणिदोषभेद, रत्नोंका एक दोष। ६ गजान्न-पिण्ड, हाथीका रातिब। ७ हरिताल, हरताल। ८ गलर्क, एक प्रकारका मद्यपात्र। ६ सर्षपभेद, एक प्रकारकी राई। १० गन्धर्वभेद, एक गन्धर्वका नाम। ११ सर्षप, सरसों। १२ कंकुष्ठ, एक प्रकारका गेरू। १३ कन्दविशेष, एक प्रकारका कन्द। १४ लोमहर्षण, पुलकावलि।

पुलकना (हिं० क्रि०) पुलकित होना, प्रेम, हर्ष आदिसे प्रफुल्ल होना, गद्गद होना।

पुलकाई (हिं० स्त्री०) पुलकित होनेका भाव, गद्गद होना।

पुलकाङ्ग ( सं० त्रि० ) १ रोमाञ्च अङ्गविशिष्ट, पुलकित अङ्गवाला । ( पु० ) २ वरुणके पाशास्त्रभेद, वरुणके एक पाशास्त्रका नाम ।

पुलकालय ( सं० पु० ) कुबेरका एक नाम ।

पुलकालि ( सं० स्त्री० ) पुलकावलि, हर्षसे प्रफुल्ल रोम ।

पुलकावलि ( सं० स्त्री० ) हर्षसे प्रफुल्ल रोम ।

पुलकित ( सं० त्रि० ) पुलक-इतच् । १ रोमाञ्चित, प्रेम या हर्षके वेगसे जिसके रोएं उभर आए हों । २ हर्षयुक्त, गद्गद् ।

पुलकिन् ( सं० त्रि० ) पुलकमस्त्यर्थे इनि । १ रोमाञ्चयुक्त, प्रेम या हर्षसे गद्गद् होनेवाला । ( पु० ) २ धाराकदम्ब । ३ कदम्ब ।

पुलकीकृत ( सं० त्रि० ) पुलक-च्वि । हर्षसे रोमाञ्चित, प्रेमसे गद्गद् ।

पुलकोद्गम ( सं० पु० ) हर्ष, खुशी ।

पुलगांव—मध्यप्रदेशके वर्द्धा जिलान्तर्गत एक रेलवे स्टेशन । यह अक्षा० २०° ४४' उ० और देशा० ७९° २१' पू०के मध्य वर्द्धानदीके समीप एक सुन्दर जलप्रपातके किनारे अवस्थित है । पहले यहां मनुष्योंका वास नहीं था, लेकिन स्टेशन होनेके साथ ही साथ यह स्थान ग्राममें परिणत हो गया । देवली और हिङ्गनघाटकी प्रसिद्ध रुईकी हाट जानेका रास्ता यहीं आ कर मिला है । हिंदू लोग इसको तीर्थस्थान मानते हैं । यहां एक देवालय भी है ।

पुलट ( हिं० स्त्री० ) पलट देखो ।

पुलटिस ( हिं० स्त्री० ) अलसी, रेंड़ी आदिका मोटा लेप जिसे फोड़े, घाव आदिको पकाने या बहानेके लिए उस पर चढ़ाते हैं ।

पुलपुल ( हिं० वि० ) पुलपुला देखो ।

पुलपुला ( हिं० वि० ) जो छूनेमें कड़ा न हो, जिसके भीतरका भाग ठोस न हो, जो भीतर इतना ढीला और मुलायम हो कि दबानेसे धंस जाय ।

पुलपुलाना ( हिं० क्रि० ) १ किसी मुलायम चीजको दबाना । २ मुंहमें ले कर दबाना, बिना चबाए खाना, चूसना ।

पुलपुलाहट ( हिं० स्त्री० ) मुलायमियत, पुलपुला होनेका भाव ।

पुलमायि—अन्ध्रभृत्य-वंशीय दाक्षिणात्यके एक प्रबल पराक्रान्त राजा । भिन्न भिन्न ग्रन्थोंमें इनका भिन्न भिन्न नाम देखा जाता है, यथा—ब्रह्माण्डपुराणमें पुलमायी वा पुलमावि, मात्स्यमें पुलोमावि, विष्णुपुराणमें पटुमान, भागवतमें अटमान, नासिककी शिलालिपिमें पुड़ुमायि, पुलुमायि वा पटुमावि इत्यादि ।

प्रसिद्ध ग्रीक-भौगोलिक टलेमीने लिखा है, कि उनके समयमें दक्षिणापथ दो प्रधान राज्योंमें विभक्त था—इसके उत्तरांशमें Sero Polemios ( प्राकृत 'सिरिपुलुमावि' ) राज्य करते थे । पैठनमें उनकी राजधानी थी और दक्षिणांशमें Baleocuros नामक एक राजा Hippocura नामक स्थानमें राज्य करते थे । टलेमि-वर्णित उक्त दो राजा शिलालिपि और प्राचीन मुद्रामें 'पुलुमायि' और 'विलिवायकुर' नामसे वर्णित हुए हैं ।

टलेमि १६३ ई०में कराल कालके गालमें पतित हुए और किसीके मतानुसार उन्होंने १५१ ई०में ग्रन्थकी रचना की । इस हिसाबसे टलेमिका ग्रन्थ रचित होनेके पहले टलेमि प्रादुर्भूत हुए थे, इसमें सन्देह नहीं ।

नासिकगुहासे जो शिलालिपि पुलुमायिके १९वें वर्षमें आविष्कृत हुई है, उससे जाना जाता है, कि पुड़ुमायिकी माताका नाम वासिष्ठी और पिताका नाम गौतमीपुत्र सातकर्णि था । तेरह वर्ष राज्य करनेके बाद गौतमीपुत्रने असिक, अश्मक, मधुक, सुराष्ट्र, कुकुर, अपरान्त, अनूप, विदर्भ, अकर और अवन्तीके ऊपर आधिपत्य फैलाया था । इन्होंने शक, यवन और पह्लवोंको ध्वंस करके क्षत्रियगौरवकी रक्षा की थी । ये 'द्विजवर-कुटुम्बविवर्द्धन' और खगारातवंशके मूलोत्पाटनकारी थे । इन्हींसे सातवाहन-वंशका यश पुनः प्रतिष्ठित हुआ था ।

डाक्टर भाण्डारकरके मतसे पुड़ुमायिने पैठनमें १३०से १५४ ई० तक तथा दूसरे प्रत्नतत्त्वविद्के मतसे १३५से १४५ ई० तक राज्य किया । इनके बाद इनके कनिष्ठ भ्राता शिवश्री सिंहासन पर बैठे । शिवश्रीकी मुद्रामें भी ये 'वासिष्ठीपुत्र' नामसे ही आख्यात हुए हैं ।

पुलस्त ( हिं० पु० ) पुलस्त्य देखो ।

पुलस्ति ( सं० पु० ) पुल महत्त्वे क्विप्, पुलं महत्त्वं असते

गच्छति अस्-ति। सप्तर्षिके अन्यतम, पुलस्त्य मुनि।

पुलस्त्य ( सं० पु० ) १ सप्तर्षियोंमेंसे एक ऋषि जिनकी गिनती प्रजापतियोंमें भी होती है। ये ब्रह्माके मानस पुत्रोंमेंसे थे। एक विष्णुपुराणके मतानुसार ब्रह्माके कहे हुए आदि पुराणका मनुष्योंके बीच इन्होंने प्रचार किया था। इन्होंने ब्रह्मासे विष्णुपुराण प्राप्त कर पराशरको दिया था। यही पुलस्त्य विश्रवाके पिता और कुवेर तथा रावणके पितामह थे और इन्हींसे राक्षसवंश विस्तृत हुआ है।

पुलस्त्यका रचित एक धर्मशास्त्र भी मिलता है। कमलाकरके शूद्रधर्मतत्त्वमें पुलस्त्यस्मृतिके वचन उद्धृत हुए हैं।

२ शिवका एक नाम।

पुलह ( सं० पु० ) १ एक ऋषि जो ब्रह्माके मानसपुत्रों और प्रजापतियोंमें थे। ये सप्तर्षियोंमें हैं। भागवतके मतसे इनकी स्त्रीका नाम गति था। इनके कर्मश्रेष्ठ, वरीमान् और सहिष्णु ये तीन पुत्र थे। मतान्तरसे पुलहकी स्त्रीका नाम क्षमा तथा पुत्रका नाम कर्दम, अर्वरीवत् और सहिष्णु था। २ गन्धर्वभेद, एक गन्धर्व। ३ शिवका नामान्तर, महादेवका एक नाम।

पुलाक ( सं० पु० ) पोलति उच्छ्रितो भवति पुल-आक निपातनात् ( वलाकादयश्च )। १ तुच्छधान्य, एक क़वन्न, अंकरा। २ संक्षेप, अल्पता। ३ भक्तसिक्थ, भातका मांड़, पीच। ४ क्षिप्रता, जल्दी। ५ उवाला हुआ चावल, भात। ६ मांसोदन, पुलाव।

पुलाककारिन् ( सं० त्रि० ) क्षिप्तकारी, जल्दवाजी करनेवाला।

पुलाकिन् ( सं० पु० ) पुलाक-इनि। वृक्ष।

पुलाणिका ( सं० स्त्री० ) त्वक्की कठिनता, चमड़ेका कड़ापन।

पुलायित—शब्दकल्पद्रुम और वाचस्पत्यमें पलायित शब्दकी जगह पुलायित शब्द गृहीत हुआ है जिसका अर्थ है—अश्वगति, विक्रान्ति।

पुलालिका ( सं० स्त्री० ) नासप्रदंश विषोपद्रवभेद।

पुलाव ( हिं० पु० ) मांसोदन, एक व्यंजन या खाना जो मांस और चावलको एक साथ पकानेसे वनता है।

पुलिंदा ( हिं० पु० ) लपेटे हुए कपड़े, कागज आदिका छोटा मुट्ठा, पूला, बंडल, गट्ठा।

पुलिकट ( पलिकट )—मन्द्राज-प्रदेशके चेङ्गलपत जिलान्तर्गत एक प्रसिद्ध नगर। इसका प्रकृत नाम परवेकोंड़ है। यह अक्षा० १३° २५´ उ० और देशा० ८०° १९´ पू०के मध्य, पुलिकट ह्रदके किनारे समुद्रके पास मन्द्राज शहरसे २३ मील उत्तरमें अवस्थित है। ओलन्दाजोंने भारतवर्ष आ कर सबसे पहले इसी नगरमें कोठी खोली थी। १६०६ ई०में उन्होंने यहां एक दुर्ग वनवाया और १६१९ ई०में अङ्गरेजोंके साथ मिल कर मिर्चका व्यवसाय आरम्भ किया। परवर्त्ती कालमें करमण्डल उपकूलमें यह स्थान ओलन्दाजोंका प्रधान अड्डा थ। १७८१ ई०में अङ्गरेजोंने इस पर अपना दखल जमाया और १७८५ ई०में फिर ओलन्दाजोंको लौटा दिया। वाद १८२५ ई०की सन्धिके अनुसार ओलन्दाजोंने सदाके लिये उक्त स्थान अङ्गरेजोंको दे दिया। यहां ३०० वर्षका प्राचीन सुन्दर शिल्पयुक्त समाधिगृह अब भी वर्त्तमान है।

पुलिकेशि ( १म )—चालुक्यवंशीय एक पराक्रान्त राजा। इन्होंने छठीं शताब्दीमें पल्लवराजधानी वातापिपुरी ( वदामी ) जीत कर चालुक्यराज्य प्रतिष्ठित किया। चालुक्यशब्दमें विस्तृत विवरण देखो।

पुलिकेशि ( २य )—चालुक्यवंशीय एक सर्वप्रधान राजा। चालुक्यराज मङ्गलीशकी मृत्युके वाद २य पुलिकेशि और विष्णुवर्द्धनके मध्य राज्य वांटा गया। २य पुलिकेशि पितृराजधानी वदामीमें ही अधिष्ठित हुए और विष्णुवर्द्धनने पूर्वांशमें वेङ्गिदेश जा कर अपनी राजधानी वसाई।

पूर्वतन चालुक्य राजाओंके मध्य यही पुलिकेशि वलवीर्यमें भारत-विख्यात हुए थे। ६१० ई०के प्राक्कालमें वे सिंहासन पर वैठे। अभिषेकके वाद ही उनकी विजयस्पृहा वलवती हो उठी। थोड़े ही दिनोंके मध्य समस्त महाराष्ट्र और दक्षिणापथका अधिकांश इन्हें हाथ लगा। इन्हींके समयमें सम्राट् हर्षवर्द्धन उत्तरभारतमें राज्य करते थे। हिमालयसे ले कर गङ्गासागर और गुर्जर पर्यन्त उनका आधिपत्य विस्तृत होने पर भी पुलिकेशि हीके प्रभावसे वे दक्षिणापथको जीत न सके

थे। हर्षदेवने अपने अधीनस्थ राजन्यवर्ग और प्रधान प्रधान सामन्तोंको ले कर भीमवेगसे पुलिकेशि पर आक्रमण किया था। किन्तु पुलिकेशिके असामान्य वीरत्व और तदनुवर्ती महाराष्ट्र वीरोंके रणकौशलसे हर्षदेवको युद्धमें पीठ दिखानी पड़ी थी।

इन्होंने हर्षदेवको परास्त करके महाराजाधिराज 'परमेश्वर'-की उपाधि पाई थी। चीनपरिव्राजककी वर्णमालासे जाना जाता है, कि पुलिकेशि जातिके क्षत्रिय थे। उनके राज्यका परिमाण प्रायः १२०० मील था। उनकी सभी प्रजा शिष्ट, शान्त, परिश्रमी, नम्रप्रकृति और वीर गिनी जाती थी।

पुलिकेशिके पराक्रमकी कथा केवल भारतमें ही सीमाबद्ध न थी, दूर दूर देशोंमें भी उनकी यशोराशि फैली हुई थी। एक अरब ऐतिहासिकने लिखा है, कि पारस्याधिप २य खसरूने अपने राज्यके ३६वें वर्षमें (६२५-६ ई०में) पुलिकेशिकी सभामें दूत द्वारा उपढौकन भेजा था। इस प्रकार दोनोंमें गाढ़ी मित्रता हो गई थी। पुलिकेशिकी सभामें पारस्यदौत्यका चित्र आज भी अजण्टाकी विश्वविख्यात गुहामें सुचित्रित है।

६३४ ई०को ऐहोलके शिलाफलकमें उत्कीर्ण पुलिकेशिकी प्रशस्तिमें लिखा है,—'राष्ट्रकूटराज आप्पायिक गोविन्द, वनवासीके कदम्बराजगण, गङ्ग और अनूपगण, कोशल और कलिङ्गगण, काञ्चिके पल्लवगण, चोल, केरल और पाण्ड्यगण पुलिकेशिके निकट पराजित हुए थे तथा महाराष्ट्रके अन्तर्गत ३ प्रदेश और ९९ हजार ग्राम उनके अधिकारभुक्त थे। हर्षको परास्त करके उन्होंने 'परमेश्वर' की उपाधि पाई थी।

चीन-ऐतिहासिक म-तुआन-लिन् विस्तृतभावमें हर्ष और पुलिकेशिका युद्धाख्यान वर्णन कर गये हैं। उनके मतसे ६१८से ६२७ ई०के मध्य यह महासमर छिड़ा था। पुलिकेशि स्वयं क्षत्रिय और हिन्दू होने पर भी उनके आश्रयमें जैनधर्म खूब चढ़ा बढ़ा था। परिव्राजक यूएनचुवंग पुलिकेशिको राजधानीमें श्वेताम्बर जैनियोंका प्रभाव देख गये हैं। ऐहोलके मेगुति-मन्दिरमें जो पुलिकेशिकी सुविस्तृत शिलालिपि है, वह भी रविकीर्त्ति नामक एक जैनकी विरचित है। रविकीर्ति अपनेको कालिदास और भारविके समान कवि बतला गये हैं। वह श्लोक इस प्रकार है—

"येनायोजितवेश्मस्थिरमर्थविधौ विवेकिना जिनवेश्म।
स विजयतां रविकीर्त्तिः कविताश्रितकालिदासभारवि-
कीर्त्तिः॥"

इस शिलालिपिसे जाना जाता है, कि पुलिकेशिके समयमें भी भारतयुद्धसे एक अब्दकी गणना होती थी। यथा—

"त्रिंशत्सु त्रिसहस्रेषु भारतादाहवादितः।
सप्ताब्दशतयुक्तेषु गतेष्वब्देषु पञ्चसु च॥
पञ्चाशत्सु कलौ काले षट्सु पञ्चशतासु च।
समासु समतीतासु शकानामपि भूभुजाम्॥"

अर्थात्—कुरुक्षेत्रके महासमरसे इस कलिकालके ३७३५ वर्ष हो जाने पर शकराजका ५५६ अब्द बीत चुका था, अर्थात् भारतयुद्धगताब्द ३७३५=शकगताब्द ५५६। यह राजा सत्याश्रम-पुलिकेशि-वल्लभ नामसे भी प्रसिद्ध थे। इनके आदित्यवर्मा, चन्द्रादित्य और १म विक्रमादित्य नामक तीन पुत्र तथा अम्बेरा नामक एक कन्या थी। चालुक्य शब्द देखो।

पुलिकेशि—१०वीं शताब्दीके चापवंशीय एक राजा। इनके पिताका नाम अड्डुक था।

पुलिन (सं० पु० क्ली०) पुल महत्त्वे इनन् स च कित् (तलिपुलिभ्याञ्च। उण् ३।४३) १ चर, भरतके मतानुसार पानीके भीतरसे हालकी निकली हुई जमीन। २ क्षणतोययुक्त द्वीप, नदीके बीच पड़ी हुई जमीन या रेत। ३ तट, किनारा। ४ यक्षविशेष, एक यक्षका नाम।

पुलिनद्वीपशोभित (सं० त्रि०) पुलिन तथा द्वीपादि द्वारा विभूषित या शोभायमान।

पुलिनवती (सं० स्त्री०) १ नदीभेद, एक नदीका नाम। २ तटशीला।

पुलिन्द—भारतकी एक आदिम असभ्यजाति। ऋग्वेदके ऐतरेय-ब्राह्मणमें लिखा है,—विश्वामित्रके जिन सब पुत्रोंने शुनःसेफको ज्येष्ठ नहीं माना था वे विश्वामित्रके शापसे पतित हो गये थे। उन्हीं पतित विश्वामित्रके पुत्रोंसे पुलिन्द शबर आदि असभ्य जातियोंकी उत्पत्ति हुई है।

वामनपुराणमें इन पुलिन्दोंकी उत्पत्तिके विषयमें एक अद्भुत उपाख्यान इस प्रकार है—

'दानवोंने त्रैलोक्यका अधिकार किया। इन्द्र हृत-राज्य हो देवताओंके साथ ब्रह्मलोक आये। यहां इन्द्रने कश्यपादि ऋषियोंके साथ ब्रह्माको प्रणाम कर कहा, 'पितामह! वलिने हमारा राज्य छीन लिया है, सो क्या करना चाहिये।' ब्रह्माने जवाव दिया, 'इन्द्र! तुम कर्म-फलका भोग करते हो।' उसी समय कश्यपने भी कहा, 'देवेन्द्र! तुम भ्रूणहत्याके पापसे लिप्त हो गये हो, तुमने वज्र द्वारा दितिका उदर भेद डाला है।' कश्यपकी कथा सुन कर इन्द्रने ब्रह्मासे पूछा, 'पितामह! मेरे लिये कौन प्रायश्चित्त होना चाहिये?' इस पर ब्रह्मा, कश्यप और वशिष्ठने एक स्वरसे कहा, 'तुम शङ्खचक्रगदापद्मधारी माधवकी शरण लो, वे ही श्रेयोविधान करेंगे।' अनन्तर इन्द्र उसी समय महीतल पर कालञ्जरके उत्तर, हिमाद्रिके दक्षिण, कुशस्थलके पूर्व और वसुपुरके पश्चिम अमूर्त्त गदाधरके स्थानको चल दिये। यहां देवराज इन्द्रने एक वर्ष तक गदाधरकी तपस्या की। माधवने प्रसन्न हो कर उन्हें दर्शन दिये और कहा, 'देवेन्द्र! अब तुम्हारे सभी पाप नष्ट हो चुके, तुम बहुत ही जल्द राज्यलाभ करोगे।' इसके बाद इन्द्र सुरनदीमें स्नान करके पवित्र हुए। उनके भीषणकर्मा सहचरोंने कहा, 'अब हम लोगोंको क्या करना होगा, कृपया आदेश दीजिये।' इन्द्रने उत्तर दिया, 'तुम लोगोंने मेरा पाप ले कर जन्मग्रहण किया है, इस कारण तुम लोग हिमाद्रि और कालञ्जरके मध्यवर्त्ती प्रदेशोंमें जा कर पुलिन्द नामसे वास करो।' इतना कह कर पुरन्दर पापमुक्त हो चल दिये।

रामायण, महाभारतादि सभी प्राचीन ग्रन्थोंमें इस पुलिन्द जाति और उनके निवासभूत जनपदोंका उल्लेख देखनेमें आता है। (भारत) २।३२।१५,६।६।३६।४० रामायण-४।४०।२१ ब्रह्माण्डपु० मत्स्यपु० ११३।४८,१२०।४४, मार्कण्डेय पु० ५७।४७, वामनपु० १३।४८, लिङ्गपु० ५२।२८, सूतसंहिता २६।११, श्रीहर्षचरित ११४, तापीखण्ड ६।२४, दिग्विजय)

पुलिन्द जातिकी उत्पत्तिके सम्बन्धमें वामनपुराणमें जो स्थान निर्णीत हुआ है, उसे अपरापर प्राचीन संस्कृत ग्रन्थोंमें कुलिन्द वा कुनिन्द जातिका स्थान बतलाया है। कुनिन्द देखो। पुलिन्द लोग गुजरात और महाराष्ट्रवासी पूर्वतन असभ्य दस्युजातिके जैसे प्रतीत होते हैं। दस्यु देखो। सभापर्वमें लिखा है, कि सहदेवने नाचीन और अर्बुदराजाओंको परास्त कर वाताधिपको वशवर्त्ती किया। पीछे वे पुलिन्दोंको जीत कर दक्षिण-की ओर अग्रसर हुए। (सभापु० ३१ अ०)

अर्बुदको कोई कोई वर्त्तमान आबूपहाड़ और वाता-धिपको वातापिपुरी (वर्त्तमान बदामी)-के अधिपति मानते हैं। इस हिसावसे मालूम होता है, कि गुजरात-के पूर्वांशसे ले कर वर्त्तमान वदामीके निकटवर्त्ती स्थान तक असभ्य पुलिन्द जातिका वास था। महाभारतके भीष्मपर्वमें 'सिन्धुपुलिन्दकाः' ऐसा लिखा है। इससे वे सिन्धुप्रदेशके दक्षिणांशस्थ रणवासी भी समझे जाते हैं।

अशोकके शाहवाजगढ़ी-अनुशासनमें पुलिन्दजातिका जो उल्लेख है और कथासरित्सागरमें भी कहीं कहीं पुलिन्दजातिका जो वर्णन है, उससे यह जाति आज कल-की भील जातिकी एक शाखा-सी समझी जाती है।

प्रत्नतत्त्ववित् कनिंहम् साहव भिल्लक और शवर इन दो जातियोंको पुलिन्दका एक पर्यायवाची वतला गये हैं। (Cunningham's, Arch, Survey Reports, Vol, . p. 139)

ग्रीक भौगोलिक टलेमिने इस जातिको Paulindai Agriophagoi और प्लिनिने Molındai नामसे उल्लेख किया है। एक समय समस्त भारतवर्षमें इस जातिका वास था। कोई कोई समझते हैं, कि 'पोद' शब्द इस पुलिन्द शब्दका अपभ्रंश है।

**पुलिन्दक**—१ पुलिन्दजाति और उनके निवासभूत जनपद विशेष। २ पुलिन्दोंके एक राजा। कथासरित्सागर-में ये ही पुलिन्द, भिल्ल और शवर इन तीन जातियोंके अधिपति बतलाये गये हैं। ३ आर्द्रकके एक पुत्रका नाम।

**पुलिन्दवन**—स्कन्दपुराणीय तापीखण्ड वर्णित एक पवित्र स्थान। वर्त्तमान तापी नदीके किनारे यह वन बसा हुआ था। महादेव पुलिन्दवेष्टित हो कर इस वनमें वास करते थे।

पुलिन्दसेन—कलिङ्गके एक विख्यात वीर। ये माधववर्माके पूर्वपुरुष थे। माधववर्माके ताम्रशासनमें "कलिङ्गोंके मध्य प्रथितयशा" इस प्रकार वर्णित हुए हैं।

पुलिन्दा—एक छोटी नदी जो ताप्ती नदीसे जा मिली है। महाभारतमें इसका उल्लेख आया है। यहांके हिन्दुओंका विश्वास है, कि पुलिन्दासङ्गममें स्नान करनेसे अशेष पुण्यलाभ होता है।

पुलिभत् (सं० पु०) नृपभेद, एक राजाका नाम।

पुलिमद्दि—दाक्षिणात्यमें कर्णूल जिलान्तर्गत एक प्राचीन ग्राम। यह नन्दियालसे दो कोस उत्तर पड़ता है। यहां विजयनगरके अच्युतरायके शासनकाल (१४५५ शकमें)-में नागलिङ्गेश्वरका मन्दिर निर्मित हुआ है।

पुलियानगुड़ी—मन्द्राज प्रदेशके तिन्नेवेलि जिलेके नारायण-कोविल तालुकके अन्तर्गत एक नगर। यह अक्षा० ९° १०´ उ० और देशा० ७६° २६´ पू०में, पुराने मदुरा-रास्तेके किनारे श्रीवैकुण्ठेश्वरके समीप वसा हुआ है। यहां प्रायः ढाई हजार मनुष्योंका वास है। नगरमें एक वहुत पुराना विष्णुमन्दिर है जिसमें ताम्रशासन और स्थलपुराण भी मिलते हैं।

पुलियार—दक्षिणापथकी एक पार्वत्यजाति। मदुरा जिलेके पालनी नामक पहाड़ पर वहुतसे मनुष्यका वास देखनेमें आता है। इन लोगोंकी अवस्था अत्यन्त घृण्य और शोचनीय है। यहां तक कि कोरवर नामक असभ्यजातिके यहां ये लोग दासत्व करते हैं। ऐसी निकृष्ट अवस्था होने पर भी आश्चर्यका विषय यह, कि ये लोग कोरवर आदि नीचजातिके देव-पूजक और चिकित्सकका काम करते हैं। कारण, सिर्फ ये लोग ही नाना प्रकारके वृक्ष, लता, पौधे आदि पहचानते तथा वन्यदेवताकी तृप्तिके लिये मन्त्रोच्चारण करते हैं। कोरवरोंमें से कोई एक पीड़ित होने पर तुरत पुलियारके पास खवर दी जाती है। पुलियार आ कर शाक वा मूलका औषधके रूपमें प्रयोग करते और कभी कभी मन्त्रोच्चारण कर रोगीको भला चंगा कर देते हैं। ये लोग शान्त, शिष्ट, नम्रप्रकृतिके तथा अत्यन्त मृगयाप्रिय होते और अक्सर विष तथा सुतीक्ष्ण तीर प्रयोगसे वाघको भी मार डालते हैं। ये भूतप्रेतके उपासक और सर्वभुक् हैं। कोई भी एकसे अधिक विवाह नहीं कर सकता। रागी नामक शस्यको सड़ा कर जो मद्य प्रस्तुत होता है, वही इन सव जातियोंका प्रियतम पानीय है।

पुलिरिक (सं० पु०) सर्प, साँप।

पुलिवलम्—मन्द्राजके उत्तर आर्काट जिलान्तर्गत एक ग्राम। यह वालजापेतसे १२ मील उत्तरमें अवस्थित है। यहां चोलराज-प्रतिष्ठित एक अति प्राचीन विष्णुमन्दिरका ध्वंसावशेष देखनेमें आता है। दोनों मन्दिरमें वहुत पुरानी शिलालिपि उत्कीर्ण हैं।

पुलिवेन्दला—१ मन्द्राज प्रदेशके कड़प्पा जिलेके अधीन एक तालुक वा महकूमा। इसका असल नाम पुलि-मण्डलम् अर्थात् व्याघ्रावास है। यह अक्षा० १४° १०´ से १४° ४४´ उ० और देशा० ७७° ५७´ से ७८° २८´ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण ७०१ वर्गमील और जनसंख्या १०३३६६ है। इसका पश्चिमांश उपजाऊ है जहां काफी रुई उपजती है। पूर्वांशमें पापघ्नी नदी प्रवाहित है, इसीलिये जलका अभाव नहीं होता। इसके मध्यवर्त्ती स्थानमें अक्सर चने और कपासकी खेती होती है। इसके अलावा चावल, नील और सरसों भी उपजती है। १८०० ई०के पहले यह स्थान पोलिगरोंके अधिकारमें था। आजकल भी उनके वनाए हुए परिखाविशिष्ट प्राचीन दुर्गादिका भग्नावशेष और उन सव दुर्गोंके मध्य गोले फेंकनेके जो छिद्र रहते थे वे भी देखनेमें आते हैं। १८८३ ई०में इस तालुकमेंसे फौजदारी अदालत और १० थाने स्थापित हुए। यहांका राजस्व कुल १८२५२०) रु० है।

२ उक्त तालुकका एक प्रधान नगर। यह कड़ापासे ३६ मील पश्चिममें वसा है। यहां कम्पनीका वागान और डाकघर है। इस नगरसे डेढ़ मील पश्चिम रङ्गनाथ-स्वामीका प्राचीन मन्दिर अवस्थित है। प्रवाद है, कि रङ्गनाथकी स्वयम्भूमूर्त्ति पूर्वतन युगमें प्रादुर्भूत हुई थी। यहांके स्थलपुराणमें रङ्गनाथस्वामीका माहात्म्य विस्तृत रूपसे वर्णित है। मन्दिरके समीप ही पोलिगार-दुर्गका भग्नावशेष देखनेमें आता है।

पुलिश—एक प्राचीन ज्योतिर्ग्रन्थके रचयिता। वराहमिहिरने जिस पञ्चसिद्धान्तका उल्लेख किया है, उनमेंसे पुलिश-रचित 'पौलिशसिद्धान्त' एक है। अल-वेरुणीने इन्हें

'पलस्-अत्-यूनानि' अर्थात् ग्रीक पलस् नामसे उल्लेख किया है। उनके मतसे पुलिश सैन्ता अर्थात् आलेकसन्द्रियावासी थे। जर्मन-अध्यापक वेवर ( Weber )-ने अल्वेरुणीका वर्णन देख कर स्थिर किया है, कि Paulus Alexandrinus ग्रीक भाषामें रचित Eisagoge ) नामक ग्रन्थ संस्कृत भाषामें पौलिश-सिद्धान्त नामसे वर्णित हुआ है।

अभी मूल पौलिश-सिद्धान्त सम्पूर्ण नहीं मिलता। अल्वेरुणी ब्रह्मसिद्धान्त और पौलिशसिद्धान्त देख कर हिन्दूज्योतिषके सम्बन्धमें यथेष्ट आलोचना कर गये हैं। भट्टोत्पल और वलभद्र पौलिशसिद्धान्तसे वचन उद्धृत कर गये हैं। ब्रह्मगुप्तने पुलिशका नामोल्लेख किया है और वराहमिहिरकी पञ्चसिद्धान्तिकामें पौलिश-सिद्धान्तका विषय आलोचित हुआ है।

राजा राजेन्द्रपाल आदि प्रत्नतत्त्वविदोंने पुलिशको इजिप्टवासी बतलाया है। किन्तु अलवेरुणीकी आलोचना और पञ्चसिद्धान्तिका पढ़नेसे पुलिशको हम लोग ग्रीकज्योतिर्विद् नहीं मान सकते। ब्रह्मगुप्त, वराहमिहिर, भट्टोत्पल और वलभद्र आदि ज्योतिर्विदोंके पौलिश-सिद्धान्तको कथा लिखने पर भी कोई भी पुलिशको 'यवन' स्वीकार नहीं करते। अल्वेरुणीने किस प्रमाणसे पुलिशको ग्रीक और आलेकसन्द्रियावासी बतलाया है, यह भी मालूम नहीं। डाक्तर वेवर साहबकी भी उक्ति समीचीन-सी प्रतीत नहीं होती। Paulus Alexandrinus-के ग्रन्थमें पौलिशसिद्धान्तके प्रतिपाद्य मूलविषय नहीं हैं। Eisagoge-से वेवरने जो सब विवरण उद्धृत करके उन्हें पौलिशसिद्धान्तके साथ मिलानेकी कोशिश की है, वे भी सुयुक्तिपूर्ण नहीं हैं। किसी जातक ग्रन्थमें क्षेत्र और क्षेत्राधिपतिके परिचयप्रसङ्गमें वे सब कथाएं आलोचित हुई हैं। Eiságoge एक जातकग्रन्थ है, किन्तु पुलिशका सिद्धान्त एक शुद्ध ज्योतिष है।

पूर्वोक्त ज्योतिर्विदोंके उद्धृत वा आलोचित पुलिश-सिद्धान्तका विषय पढ़नेसे यह सहजमें स्वीकार किया जा सकता है, कि पुलिश एक प्रधान ज्योतिर्विद् थे, उन्होंने ग्रीकज्योतिषका भाव अपने ग्रन्थमें नहीं रखा है। उन्होंने जिस मतका प्रचार किया है, वह भारतीय अथवा पारसिक जैसा प्रतीत नहीं होता।

सचराचर पुलिशसिद्धान्तसे आर्या और अनुष्टुभमें लिखित श्लोक देखे जाते हैं। उन श्लोकोंको देख कर कोई कोई समझते हैं, कि पुलिशने दो सिद्धान्त लिखे थे, पर उनके मूलमें कुछ भी सत्य नहीं है। एक सिद्धान्तमें दो प्रकारके श्लोक रह सकते हैं, वराहमिहिरका ग्रन्थ पढ़नेसे यह सन्देह दूर हो जायगा। किसी किसी ग्रन्थमें 'पौलिश'-की जगह 'पौलस्त्य' नाम उद्धृत हुआ है, जो लिपिप्रमाद समझा जाता है। पर हां, यह भी जान लेना आवश्यक है, कि पौलस्त्यरचित स्वतन्त्र ज्योतिर्ग्रन्थ भी प्रचलित है। जो कुछ हो, प्राचीन ज्योतिशास्त्रोंकी आलोचना करनेसे जाना जाता है कि ब्रह्मगुप्त, वराहमिहिर आदि ज्योतिर्विदोंके पूर्वतनकालमें भारतवर्षमें एक आर्यभट्ट और दूसरे पुलिश इन्हीं दोका ज्योतिर्मत प्रधानतः प्रचलित था।

पुलिस ( अं० स्त्री० ) १ प्रजाको जान और मालकी हिफाजतके लिये मुकर्रर सिपाहियों और अफसरोंका दल, ग्राम, नगर आदिकी शान्तिरक्षाके लिये नियुक्त कर्मचारियों तथा सिपाहियोंका वर्ग। २ अपराधोंको रोकने और अपराधियोंका पता लगा कर उन्हें पकड़नेके लिये नियुक्त सिपाही या अफसर।

पुलिसमैन ( अं० पु० ) कांस्टेवल, पुलिसका सिपाही या प्यादा।

पुलिहोरा ( हिं० पु० ) एक प्रकारका पकवान।

पुली ( हिं० स्त्री० ) एक प्रकारका पक्षी जो काले और भूरे रंगका होता है। यह पञ्जावसे ले कर बङ्गाल तक सारे उत्तर-भारतमें पाया जाता है।

पुलुकाम ( सं० त्रि० ) पुरु कामयते कामि-अण् उपपदस०, ततो रस्य लः। बहुकामनायुक्त, नाना प्रकारकी कामना रखनेवाला।

पुलेचैठ (हिं० पु०) हाथीवानोंकी बोली। इसमें हाथी पीछेके दोनों पैर झुका देता है।

पुलोमन् ( सं० पु० ) १ दैत्यभेद, इन्द्रका श्वशुर। इन्द्रने युद्धमें पुलोम-दैत्यको मार कर उसकी कन्या शचीसे व्याह किया था। २ राक्षसभेद, एक राक्षस। ३ अन्ध्रवंशका एक राजा।

पुलोमजा ( सं० स्त्री० ) पुलोम्नो दैत्यात् जायते जन-ड, स्त्रियां टाप्। इन्द्राणी, शची, पुलोमकी कन्या।

पुलोमजित् ( सं० पु० ) पुलोमानं जयतीति जि-क्विप् तुगागमश्च। इन्द्र।

पुलोमद्विष् ( सं० पु० ) पुलोम्नः दैत्यविशेषस्य द्विट् शत्रुः। इन्द्र।

पुलोमभिद् ( सं० पु० ) पुलोमानं भिनत्तीति भिद्-क्विप्। इन्द्र।

पुलोमही ( सं० स्त्री० ) अहिफेन, अफीम।

पुलोमा ( सं० स्त्री० ) १ भृगुकी पत्नी, च्यवन ऋषिकी माता। ये वैश्वानर दैत्यकी कन्या थीं। २ वचा, वच।

पुलोमारि ( सं० पु० ) पुलोम्नः अरिः। इन्द्र।

पुलोमार्चिस् ( सं० पु० ) राजपुत्रभेद।

पुल्कस ( सं० पु० स्त्री० ) एक संकर जाति। इसकी उत्पत्ति ब्राह्मण पुरुष और क्षत्रिया स्त्रीसे कही जाती है। शतपथब्राह्मण ( १४।७।१।२२ ) और वृहदारण्यक उपनिषद् ( ४।३।२२ )में इस जातिका उल्लेख देखनेमें आता है।

पुल्य ( सं० त्रि० ) पुल चतुरर्थ्यां बलादित्वात् यः ( पा ४।२।८० ) पुलनिवृत्तादि, पुलकयोग्य, रोमाञ्च होने लायक।

पुल्ल ( सं० त्रि० ) फुल्ल-पृषोदरादित्वात् साधुः। विकसित, खिला हुआ।

पुल्लक ( सं० क्ली० ) आश्चर्य।

पुल्ला ( हिं० पु० ) नाकमें पहननेका एक गहना।

पुल्ली ( हिं० स्त्री० ) घोड़ेके सुमके ऊपरका हिस्सा।

पुल्वघ ( सं० पु०) पुरु बहु अत्ति अद्-अच्, पृषोदरादित्वात् रस्य लः। बहुभक्षक मृगभेद।

पुवा ( हिं० पु० ) पूवा या मालपूवा देखो।

पुवार ( हिं० पु० ) पयाल देखो।

पुश्त ( फा० स्त्री० ) १ वंशपरम्परामें कोई एक स्थान, पिता पितामह प्रपितामह आदि अथवा पुत्र, पौत्र प्रपौत्रादिका पूर्वापर स्थान, पीढ़ी। २ पृष्ठ, पीठ, पीछा।

पुश्तक (फा० स्त्री०) दोलत्ती, घोड़े गदहे आदिका पीछेके दोनों पैरोंसे लात मारना।

पुश्तनामा ( फा० पु० ) वंशावली, पीढ़ीनामा, कुरसीनामा, वह कागज जिस पर पूर्वापर क्रमसे किसी कुलमें उत्पन्न लोगोंके नाम लिखे हों।



पुश्तवानी ( फा० स्त्री० ) वह आड़ी लकड़ी जो किवाड़के पीछे पल्लेकी मजबूतीके लिये लगी रहती है।

पुश्ता ( हिं० पु० ) १ पानीकी रोकके लिए या मजबतीके लिए किसी दीवारसे लगा कर कुछ ऊपर तक जमाया हुआ मिट्टी, ईंट, पत्थर आदिका ढेर या ढालुवां टीला। २ पानीकी रोकके लिए कुछ दूर तक उठाया हुआ टीला, बांध, ऊंचा मेंड़। ३ किताबकी जिल्दके पीछेका चमड़ा। ४ पौने चार मात्राओंका एक ताल जिसमें तीन आघात और एक खाली रहता है।

पुश्ताबंदी ( फा० स्त्री० ) १ पुश्ता उठानेकी क्रिया या भाव, पुश्तेकी बंधाई। २ पुश्तेका काम।

पुश्ती ( फा० स्त्री० ) १ आश्रय, सहारा, थामा, टेक। २ पृष्ठरक्षा, सहायता, मदद। ३ पक्ष, तरफदारी। ४ बड़ा तकिया, जिस पर पीठ टिका कर बैठते हैं, पीठ टेकनेका तकिया, गाव-तकिया।

पुश्तैन ( हिं० स्त्री० ) वंशपरम्परा, पुरुषपरम्परा, पीढ़ी दर पीढ़ी।

पुश्तैनी ( हिं० वि० ) १ जो कई पुश्तों तक चला चले, बेटे पोते परपोते आदि तक लगातार चला चलनेवाला। २ जो कई पुश्तोंसे चला आता हो, कई पीढ़ियोंसे चला आता हुआ, दादा परदादाके समयका पुराना।

पुषा ( सं० स्त्री० ) पुष्णातीति पुष-पुष्टौ क, ततष्टाप्। १ लाङ्गलीवृक्ष, कलिहारीका पौधा, कलियारा। २ पोषण करना, पालना।

पुषित ( सं० स्त्री० ) पुष्यते स्मेति पुष-क्त, स्वादिगणीयत्वात् इट्। १ पुष्ट, पोषण किया हुआ। २ प्रतिपालित, पाला पोसा हुआ। ३ वर्द्धित, बढ़ा हुआ।

पुष्क (सं० क्ली०) पुष बाहु० भावे क, किच्च। पुष्टि, पोषण।

पुष्कर (सं० क्ली०) पुष्णातीति पुष-पुष्टौ ( पुषः कित्। उण् ४।४ ) इति करन्, स च कित्। १ हस्तिशुण्डाग्र, हाथीकी सूंड़का अगला भाग। २ वाद्यभाण्डमुख, ढोल, मृदङ्ग आदिका मुंह जिस पर चमड़ा मढ़ा जाता है। ३ व्योम, आकाश। ४ असिफल, तलवारका म्यान। ५ कुष्ठभेद, कूठ। ६ पद्म, कमल। ७ तीर्थभेद, एक तीर्थका नाम। ८ रोगभेद, एक प्रकारका रोग। ९ कान्त। १० द्वीपभेद, पुराणमें कहे गये सात द्वीपोंमेंसे एक।

देवीभागवतके अनुसार यह द्वीप दधिसमुद्रके आगे है और इसका विस्तार शाकद्वीपसे दूना है। इस द्वीपमें अयुत पलयुक्त पुष्कर शोभा पाता है। इसके पत्ते जैसे विशद हैं, वैसे प्रदीप अग्निशिखाकी तरह प्रतिभासम्पन्न-भी हैं। सर्वलोकगुरु वासुदेवने लोकसृष्टिकी कामनासे ब्रह्माके आसन-स्वरूप उस पुष्करकी कल्पना की है। इस द्वीपमें मानसोत्तर नामक पर्वत दो खण्डोंमें विभक्त हो कर अर्वाचीन और पराचीन नामक दो वर्षोंकी सीमा निर्द्धारण करता है। इसकी ऊंचाई और चौड़ाई दश हजार योजन है। प्रियव्रतके पुत्र वीतिहोत्र इस द्वीपके अधिपति हैं।

११ नागभेद। १२ सारसपक्षी। १३ एक राजा जो नलके छोटे भाई थे। इन्होंने कलिदेवकी सहायतासे नलको जूएमें हरा कर निषधदेशका राज्य ले लिया था। पीछे नलने कलि-परित्यक्त हो कर जूएमें ही फिर पुष्करको पराजय किया और राज्यको जीता।

(भारत वनप०) नल देखो।

१४ वरुणपुत्र पुष्करद्वीपस्थ राजा। १५ असुरभेद। १६ विष्णु। १७ पुष्करद्वीपस्थ पर्वतभेद। १८ पुष्करद्वीपके राजभेद। १९ पद्मकन्द। २० सर्प, सांप। २१ खड्गकोष, तलवारका म्यान। २२ युद्ध, लड़ाई। २३ जल, पानी। २४ जलाशय, ताल, पोखरा। २५ करछीका कटोरा। २६ वाण, तीर। २७ पिंजड़ा। २८ नृत्यकला। २९ मद, नशा। ३० सूर्य। ३१ एक प्रकारका ढोल। ३२ एक दिग्गज। ३३ शिवका एक नाम। ३४ कृष्णके एक पुत्रका नाम। ३५ बुद्धका एक नाम। ३६ भरतके एक पुत्रका नाम।

३७ योगविशेष, क्रूरवार भद्रातिथि, भग्नपादनक्षत्र-घटित अशुभजनक योगविशेष, त्रिपुष्करयोग। मृत्युकालीन क्रूरवारादि होनेसे यह योग होता है। पुनर्वसु, उत्तराषाढ़ा, कृत्तिका, उत्तरफल्गुनी, पूर्वभाद्रपद और विशाखा नक्षत्र तथा रवि, मङ्गल और शनिवार तथा द्वितीया, सप्तमी और द्वादशी तिथि इन सबका एकत्र योग होनेसे उस दिन मृत व्यक्तिको पुष्करदोष होता है।

इस दोषमें जन्म लेनेसे जारज-योग और मरनेसे पुष्कर-दोष हुआ करता है।

यह दोष पानेसे ही शान्ति करना कर्त्तव्य है। यदि इस दोषकी शान्ति न की जाय, तो उसके प्रथम मास वा प्रथम वर्षमें कुटुम्बको पीड़ा होती है। यदि देवता उसकी रक्षा भी क्यों न करें, तो भी उसका पुत्रनाश अवश्यम्भावी है। अतएव पुष्करशान्तिके लिये अयुत-होम अवश्य कर्त्तव्य है। यदि यह न कर सकें, तो सुवर्ण दान करना चाहिये। यह दान वा होम मृत व्यक्तिके अशौचकालमें ही किया जाता है। अशौचके कारण विलम्ब करना उचित नहीं। क्योंकि शुद्धिकारिकामें भी लिखा है,—

"मुख्यकाले त्विदं सर्वं सूतकं परिकीर्त्तितम्।
आपद्गतस्य सर्वस्य सूतकेऽपि न सूतकम्॥"

(शुद्धिकारिका)

यह शान्ति श्मशानमें करनी होती है। ग्रहविप्रगण ही इस विषयकी शान्ति करते हैं। शब्दकल्पद्रुमोक्त वराह-संहितामें इस दोषशान्तिका विषय इस प्रकार लिखा है।

जिस दिन इस दोषशान्तिके लिये दान वा होमादि करने होंगे, उस दिन पहले सङ्कल्प करना कर्त्तव्य है। संकल्प यथा—

"श्री विष्णुरोम् तत्सदद्य अमुके मासि अमुके पक्षे अमुक तिथौ अमुक गोत्रः श्रीअमुक देवशर्मा अमुक गोत्रस्य प्रेतस्य अमुक देवशर्मणः त्रिपुष्कर-योगकालीनमरणजन्यदोष प्रशमनः कामः इदं काञ्चनं श्रीविष्णुदैवतं यथासम्भवगोत्रनाम्ने ब्राह्मणायाहं ददे" इस प्रकार संकल्प करके दान करे। पूजा और होम करते समय 'पूजाहोमकर्मणा करिष्ये' ऐसा संकल्प करके पूजा और होम करे। तिल, धान और जौको घृत वा क्षीरमें मिला कर होम करना होता है। इस शान्तिमें चरु और वलि देनी होती है। वैकङ्क, अश्वत्थ और उडुम्बर इनके समिध् द्वारा अष्टोत्तर शतहोम करना होता है। पञ्चवर्णके चूर्ण द्वारा सर्वतोभद्रमण्डल प्रस्तुत करके उसमें यम, धर्म और चित्रगुप्तकी स्थापना करे। पीछे इनकी पूजा और होम विधेय है। तिथि, वार और नक्षत्रकी पूजा तथा होम करना होता है।

शान्तिके विधानानुसार यदि शान्ति न की जाय, तो जो प्रेत-व्यक्तिका श्राद्धाधिकारी है, उसके पुष्कर-जन्य

अरिष्ट अर्थात् चतुष्पाददोष होता है। साल पूरने पर अथवा सोलह वा छः महीनेके भीतर उसका पुत्र यमपुरका मेहमान बन जाता है। अथवा उसीकी मृत्यु होती है वा भ्रातृवियोग होता है। धीरे धीरे उसकी सभी वस्तु विनष्ट हो जाती हैं। यहां तक कि, उसका वास्तुवृक्ष तक भी जीवित नहीं रहता। इस कारण सबसे पहले इसकी शान्ति अवश्य कर्त्तव्य है। विस्तार हो जानेके भयसे इसका विस्तृत विवरण यहां नहीं लिखा गया।

३८ ब्रह्मकृत तीर्थविशेष। इस तीर्थका नामान्तर रूपतीर्थ और मुखदर्शन है। पद्मपुराणमें लिखा है—इस तीर्थमें ज्येष्ठ पुष्कर, मध्यम पुष्कर और कनिष्ठ पुष्कर नामक तीन ह्रद हैं। इस तीर्थका परिमाण सौ योजन माना गया है।

ज्योतिस्तत्त्वमें लिखा है,—योगविशेषमें गङ्गादि नदीके भी पुष्करत्व होता है। सूर्यके मकरराशिमें अर्थात् माघ मासमें रहनेसे तथा उस समय यदि बृहस्पति मकरराशिमें रहे और रविवारमें पूर्णिमा तिथि पड़े, तो गङ्गा पुष्करके समान पवित्र तीर्थ होती है। सूर्य यदि सिंहराशिमें अर्थात् भाद्रमासमें हो तथा बृहस्पति यदि उस समय सिंहस्थ हो तो गङ्गाका उत्तरभागस्थ प्रयागतीर्थ पुष्कर सदृश होता है।' बृहस्पतिवारमें पूर्णिमा होनेसे गोदावरी, मेषमें सूर्यके बृहस्पतिके साथ एकत्र रहनेसे तथा सोमवारमें शुक्लाष्टमी होनेसे कावेरी, कर्कटराशिमें सूर्यके स्थित होनेसे बृहस्पति वा सोमवारमें अमावस्या वा पूर्णिमा होनेसे तथा कृष्णा ये सब नदियां पुष्करके समान होती हैं। इसमें स्नान-दानादि करनेसे कोटि-सूर्यग्रहणमें स्नानदानादि करनेके समान फल होता है।

"मकरस्थो यदा भानुस्तदा देवगुरुर्यदि।
पूर्णिमायां भानुवारे गङ्गा पुष्कर ईरितः॥
गङ्गोत्तरस्यां प्रयागे च कोटिसूर्यग्रहैः समः।
सिंहसंस्थे दिनकरे तथा जीवेन संयुते॥
पूर्णिमायां गुरोर्वारे गोदावर्यास्तु पुष्करः।
तत्र स्नानञ्च दानञ्च सर्वं कोटिगुणं भवेत्॥
मेषसंस्थे दिवानाथे देवानाञ्च पुरोहिते।
सोमवारे सिताष्टम्यां कावेरी पुष्करो मतः॥
कर्कटस्थे दिवानाथे तथा जीवेन्दुवासरे।
अमायां पूर्णिमायां वा कृष्णा पुष्कर उच्यते॥"
(स्कन्दपु० पुष्करखण्डमें श्रीशैलमा०)

३९ मेघनायकविशेष। जिस वर्ष पुष्करमेघ मेघाधिपति होता है उस वर्ष जलका अभाव होता, पृथिवी शस्यहीना होती और लोग तरह तरहके कष्ट भुगते हैं।

"पुष्करे दुष्करं वारि शस्यहीना वसुन्धरा।
विग्रहोपहता लोकाः पुष्करे जलदाधिपे॥"
(ज्योतिस्तत्त्व)

इस पुष्करमेघका आनयन-प्रकार इस प्रकार लिखा है—शाक वर्षमें तीन जोड़ कर उसे चारसे भाग दे। भागशेष जो बच रहेगा, उसीके अङ्कानुसार यह स्थिर करना होगा, अर्थात् भागशेषके एक रहनेसे आवर्त्त, दो रहनेसे सम्बर्त्त और तीन रहनेसे पुष्करमेघ स्थिर करना होगा।

"त्रियुते शाकवर्षे तु चतुर्भिः शोषिते क्रमात्।
आवर्त्तं विद्धि सम्वर्त्तं पुष्करं द्रोणमम्बुदम्॥"
(ज्योतिस्तत्त्व)

४० विष्णु भगवान्‌का एक रूप। विष्णुकी नाभिसे जो कमल उत्पन्न हुआ था, वह उन्हींका एक अङ्ग था। इसकी कथा हरिवंशमें बड़े विस्तारके साथ आई है। पृथ्वी परके पर्वत आदि नाना भाग इस पद्मके अङ्ग कहे गये हैं। पुष्कर प्रादुर्भाव देखो।

पुष्कर—भारतवर्षका एक प्रधान तीर्थ और नगर। राजपूतानेके अजमीर-मारवाड़के अन्तर्गत अक्षा० २६° ३०' और देशा० ७४° ३६' पू०के मध्य अवस्थित है। भारतवर्षके मध्य यहीं पर प्रकृत ब्रह्ममन्दिर देखा जाता है। प्रवाद है, कि ब्रह्मा जब यहां यज्ञ करते थे, उसी समय इस मन्दिरका निर्माण हुआ था। पद्म और नारदादि नाना पुराणोंमें इस पुण्यक्षेत्रका माहात्म्य वर्णित है।

पद्मपुराणके सृष्टिखण्डमें लिखा है—

"पद्महस्तोऽपि भगवान् ब्रह्मालोकपितामहः।
भूप्रदेशे पुण्यराशौ यज्ञं कर्त्तुं व्यवस्थितः॥
अवरोहं पर्वतानां वसे चातीव शोभने।
कमलं तस्य हस्तात्तु पतितं धरणीतले॥
तस्य शब्दो महानेष येन यूयं प्रकम्पिताः।
तदासौ सुरवृन्देन पुष्पमोदाभिनन्दितः॥

अनुगृह्याथ भगवान् वनं तत् समृगाण्डजं ।
जगतोऽनुग्रहार्थाय वासं तत्रान्वरोचयत् ॥
पुष्करं नाम तत्तीर्थं क्षेत्रे वृषभमेव च ।
जनितं तद्भगवता लोकानां हितकारिणा ॥"

ब्रह्मोवाच ।

युष्मद्धितार्थमेतद्धि भयं विनिहतं मया ।
देवतानाञ्च रक्षार्थं श्रूयतामत्र कारणम् ॥
असुरो वज्रनाभोऽयं बालजीवापहारकः ।
अवस्थितस्त्वद्दृभ्या रसातलतलाश्रयम् ॥
युष्मदागमनं ज्ञात्वा उपस्थान्निहितायुधान् ।
हन्तुकामो दुराचारः सेन्द्रानपि दिवौकसः ॥
घातं कमलपातेन मया तस्य विनिर्मितं ।
स राज्यैश्वर्यदर्पिष्ठस्तेनासौ निहतो मया ॥
लोकेऽस्मिन् समये भक्ता ब्राह्मणा वेदपारगाः ।
मैव ते दुर्गतिं यान्तु लभन्तां सुगतिं पुनः ॥
देवानां दानवानाञ्च मनुष्योरगरक्षसां ।
भूतग्रामस्य सर्वस्य समोऽस्मि त्रिदिवौकसः ॥
युष्मद्धितार्थं पापोऽसौ मया मन्त्रेण घातितः ।
प्राप्तः पुण्यकृतां लोकान् कमलस्यास्य दर्शनात् ॥
यन्मया पद्ममुक्तं स्तु तेनैवं पुष्करं भुवि ।
ख्यातं भविष्यते तीर्थं पावनं पुण्यदं महत् ॥
पृथिव्यां सर्वजन्तूनां पुण्यदं परिपठ्यते ।"

(१५ अ०)

एक समय लोकपितामह भगवान् ब्रह्मा हाथमें पद्म लिये पुण्यभूमिप्रदेशमें यज्ञ करनेकी इच्छासे एक अति रमणीय पार्वत्य वनमें घुसे। उनके हाथसे वह पद्म पृथिवी पर गिर पड़ा। उसके गिरनेसे ऐसा शब्द हुआ, कि सभी देवता कांप उठे। अनन्तर ब्रह्माने सुरवृन्द-कर्तृक पुष्पामोदादि द्वारा अभिनन्दित हो अनुग्रहपूर्वक उसी मृगशावक-संकुल वनमें रहना पसन्द किया। इसीसे इस स्थानका भगवान् लोकहितैषी ब्रह्माने क्षेत्रश्रेष्ठ पुष्करतीर्थ नाम रखा।

ब्रह्माने कहा,—मैंने तुम लोगों (देवगण)-की भलाई और रक्षाके लिये भयको दूर कर दिया है। बालकोंका प्राणहन्ता वज्रनाभ नामक असुर रसातलमें रहता था। तुम लोग यहां आये हुए हो, यह उसे मालूम हो गया, सो उस दुष्टने इन्द्र आदि देवताओंको मार डालनेका विचार किया था। अतएव मैंने कमलपातसे उस राज्यैश्वर्य-दर्पित असुरको मार डाला है। इस जगत्में वेदपारग ब्राह्मणोंकी दुर्गति दूर होवे और वे उत्तम गतिको प्राप्त होवें। हे देवगण! मैं देव, दानव, मनुष्य, उरग, राक्षस और समस्त भूतग्रामके समान हूं, मैंने तुम लोगोंकी भलाईके लिये ही इस पापिष्ठ असुरका मन्त्रद्वारा विनाश-साधन किया है। यह कमल देख कर वह असुर भी पुण्यवानोंके लोकको प्राप्त हुआ है। मैंने पद्म निक्षेप किया है, इस कारण भविष्यमें यह स्थान अति पवित्र पुण्यप्रद और महातीर्थ पुष्कर नामसे प्रसिद्ध होगा तथा पृथिवीके सभी प्राणी यहां आ कर अशेष पुण्य लाभ कर सकेंगे।

पुष्करमाहात्म्यमें इस तीर्थकी चतुःसीमा इस प्रकार निर्दिष्ट हुई है—

"स एवमुक्त्वा भगवान् ब्रह्मा तैरमरैः सह।
क्षेत्रं निवेशयामास यथावत् कथयामि ते ॥
उत्तरे चन्द्रनद्यास्तु प्राची यावत् सरस्वती।
पूर्वन्तु तद्वनात् कृत्स्नं यावत् कल्पं सुपुष्करम् ॥
वेदी ह्येषा कृता यज्ञे ब्रह्मणा लोककारिणा ॥"

उन्हीं भगवान् ब्रह्माने अमरगणके सहित इस प्रकार यथायथ क्षेत्र स्थापन किया है। चन्द्रनदीके उत्तर प्राची सरस्वती नदी पर्यन्त जो सब वन है उस वनके पूर्व भागको ही लोकस्रष्टा ब्रह्माने यज्ञके निमित्त इस पुष्कर वेदीरूपमें निर्माण किया था।

पद्मपुराणके सृष्टिखण्डमें (१४-२६ अ०) और नारदपुराणके उपरिभागमें (७१ अध्यायमें) सविस्तार पुष्करक्षेत्र और पुष्करतीर्थका माहात्म्य तथा वहांकी चन्द्रा, नन्दा और प्राची नदी, यज्ञपर्वत, विष्णुपद प्रभृति, एतद्भिन्न ब्रह्मा, सावित्री, बदरी आदि देवमाहात्म्य वर्णित हैं।

यह पुष्करतीर्थ अति प्राचीन है। महाभारतमें भी इस तीर्थका उल्लेख आया है। साञ्चिसे आविष्कृत बौद्ध-शिलालिपिसे जाना गया है, कि ईसा-जन्मके तीन सौ वर्ष पहले भी यह स्थान तीर्थमें गिना जाता था।

वर्त्तमान पुष्कर शहरमें ब्रह्मा, सावित्री, बदरी नारायण, वराह और शिवआत्मातेश्वरका मन्दिर विद्यमान है। ये सभी मन्दिर आधुनिक हैं। औरङ्गजेवके प्रभावसे यहांके सभी प्राचीन मन्दिर विध्वस्त हुए हैं।

यहांका पुष्करहृद देखने लायक है। इस हृदके किनारे स्नान करनेके लिये अनेक तीर्थ हैं और राजपूताना-राजवंशधरोंके विश्रामार्थ प्रासादमाला भी शोभा देती है। इस शहरकी सीमाके भीतर सब प्रकारकी पशुहत्या निषिद्ध है। कार्त्तिक मासमें जब यहां मेला लगता है, तब लाखसे ऊपर मनुष्य समागम होते हैं। इस समय घोड़े, ऊंट, बैल तथा नाना प्रकारके द्रव्योंकी विक्री होती है। यहांकी लोकसंख्या चार हजारसे अधिक नहीं होगी जिनमेंसे अधिकांश पोकर्ण ब्राह्मण हैं।

२ एक पुराणका नाम। कमलाकरके निर्णयसिन्धुमें यह पुराण उद्धृत हुआ है।

पुष्कर—१ भगवन्नामस्मरणस्तुतिके प्रणेता। २ एक चेरराज। ३ 'रसरतन'-के प्रणेता एक हिन्दी कवि।

पुष्करक (सं० क्ली०) पुष्करमूल।

पुष्करकर्णिका (सं० स्त्री०) पुष्करं पद्मं कर्णयति सादृश्येन प्राप्नोतीति कर्ण-ण्वुल्, टापि अत इत्वं। स्थलपद्मिनी।

पुष्करचूड़ (सं० पु०) लोकालोक पर्वतोपरिस्थित दिग्गजभेद।

पुष्करजटा (सं० स्त्री०) पुष्करमूल।

पुष्करणा (पोकरणा)—एक श्रेणीके ब्राह्मण। ये पञ्च द्राविड़ोंके अन्तर्गत गुर्जर ब्राह्मणोंकी एक शाखा है। इनका आचार, विचार, खान, पान भी द्राविड़-सम्प्रदाय हीके अनुकूल सदासे चला आता है। अतः ये न तो लशुन, पलाण्डु, गृञ्जन आदि अभक्ष्यका भक्षण करते और न हुक्का, बीड़ी आदि अपेयका पान हो करते हैं। इनकी पुरोहिताई—गुरु यजमान वृत्ति, पवांर, भाटी आदि वंशजोंके राजा-महाराजाओंकी तथा राठौड़ोंके राजगुरु सेवड़ (दम्माणी) पुरोहितों, रतनू चारणों, भाटियेमहाजनों, माहेश्वरी वैश्यों आदिकी बहुत प्राचीन कालसे चली आती है। ऐसेही जैसलमेर, जोधपुर, बीकानेर, किसनगढ़ (कृष्णगढ़) जयपुर, एमनगर, ईडर आदि राजों महाराजोंके यहां, कुलाचार्य, पुरोहित, गुरु, राजदानाध्यक्ष, राजविद्यागुरु, राजज्योतिषी, राजवैद्य, राज्यरक्षक, राज्यवौहरे, राज्यस्वामीभक्त, राज्यसम्मानित-जागीरदार आदि एवं राज्य मुसाहिब, मुत्सद्दी आदिके उच्च पदों पर भी सदासे रहते आये हैं और पूर्ण विश्वास-पात्र होनेके कारण सच्चे स्वामीभक्त समझे जाते हैं।

इनके पूर्वज बहुत प्राचीन कालमें सैन्धवारण्य (सिन्धुदेश)में रहते थे। किसी कार्यविशेषके निमित्त बहुतसे ब्राह्मण श्रीमाल नगरमें (जो इस समय भीनमाल कहलाता है) एकत्र हुए। उनमें सैन्धवारण्यके ब्राह्मण भी थे। वहां पर अन्य ब्राह्मणोंके साथ मतभेद होनेके कारण सैन्धवारण्यवासी ब्राह्मण वहांसे चले गये। उनमें से कितने तो पीछे सैन्धवारण्यमें और कितने मारवाड़में जा कर बस गये। यह घटना विक्रम संवत् २००-से ३०० वर्ष पूर्वको मानी जाती है।

मारवाड़में आनेवालोंके साथ सबका प्रधान पुरुष भी चला आया था, जिसका नाम "पुष्कर ऋषि था।" उसने जोधपुर और जैसलमेरके मध्यवर्ती वनमें एक नगर बसाया, जो उक्त ऋषि हीके नामसे "पुष्करण" प्रसिद्ध हो गया। आगे चल कर भाषा-भाषियों द्वारा यह "पोकरण" कहलाने लगा। उसी नामसे यह अद्यावधि प्रसिद्ध है।

उक्त नगर बसनेके बहुत समय पीछे "भैरवा" नामक एक दुष्ट राक्षसके कष्टसे दुःखी हो सब लोग जहां तहां भाग गए, जिससे वह नगर बहुत समय तक उजाड़-सा पड़ा रहा। फिर विक्रम सम्वत् १६०० के लगभग सुप्रसिद्ध सिद्धपुरुष-तूंवर राजपूत-वीर "रामदेवजी पीर" अपने पिता अजयसीजीके साथ इस देशमें आये। उस समय यहां राठौड़में मालदेवजीका राज्य था। उनसे आज्ञा ले कर उन्होंने इस नगरको पूर्ववत् उसी "पोकरण" नामसे पीछे आबाद कर दिया। उपरोक्त वृतान्त मुंहणोत नैणसीने भी अपनी ख्यातके दूसरे भाग—मारवाड़के जुगराफिया-में विस्तारपूर्वक लिखा है।

इसी प्रकार नदिया शान्तिपुरके संस्कृत कालेजके प्रधान आचार्य श्रीयुत् पण्डित योगेन्द्रनाथ भट्टाचार्य, एम० ए० डी० एलने अपनी पुस्तक "हिन्दूजाति और मत"-के पृष्ठ ६६में इस प्रकार लिखा है—

"The Pokarnas are very numerous not only in every part of Rajputana, but in Guzrat and Sindh also. They derive their

designation from this town of Pokaran which lies midway between Jodhpur and Jeysulmere. The priests of Pushkar are called Pushkar Sevakas or the worshippers of Lake. The Pokarana Brahmanas have no connections whatever with the holy lake called Pushkar near Ajmer."

अर्थात्—पोकरणे ब्राह्मणोंकी संख्या अधिक है। वे केवल राजपूतानेमें ही नहीं, गुजरात और सिन्धमें भी अधिक संख्यामें रहते हैं। उनका यह नाम भी जोधपुर और जैसलमेरके बीचके पोकरन नामसे पड़ा है। पुष्करके ब्राह्मणोंका नाम पुष्कर-सेवक (पूजक) है। इन पोकरणे ब्राह्मणोंका सम्बन्ध अजमेर समीपस्थ पुष्करक्षेत्रसे बिलकुल नहीं है।

अन्यान्य ग्रन्थोंमें भी पुष्करणे ब्राह्मणोंका जो परिचय दिया गया है, वह इस प्रकार है—

श्रीयुत् पाण्डोवा गोपालजीने अपनी जाति-विषयक पुस्तकके पृष्ठ १००में और रेवरेण्ड शेरिङ्ग साहब, एम० ए० एल० एल० बी-ने अपनी पुस्तक "हिन्दूकास्टस्"-के प्रथम भागके पृष्ठ ६६में, तथा भारतवर्षीय मनुष्यगणनाकी पचीसवीं जिल्द 'राजपूताना सर्कलकी रिपोर्ट'-के पृष्ठ १४६ व १६४में पुष्करणे ब्राह्मणोंको पंचद्राविड़ोंमें गुर्जर-ब्राह्मणोंका एक भेद माना है।

ब्राह्मणनिर्णय पुस्तकके पृष्ठ ३७७से ३८४ तकमें पुष्करण्य ब्राह्मणोंके वृत्तान्तमें लिखा है, कि पुष्करणे ब्राह्मण खान पानसे पवित्र होते हैं।

रिपोर्ट मर्दुमशुमारी राज्य मारवाड़ तथा तवारीख जैसलमेर आदिने पुष्करणे ब्राह्मणोंके सद्गुणोंकी भूरि भूरि प्रशंसा की है।

सिकन्दरने जिस समय सिन्ध पर आक्रमण किया था, उस समय आलोर वा आरोड़के राजाके पुरोहित पुष्करणे (पोकरणे) ब्राह्मणोंके पूर्वज थे जो सिन्धी-ब्राह्मण कहलाते थे।

प्राचीन इतिहास लेखक सुप्रसिद्ध मुंहणोत नैणसीने जिन्हें मुतानैणसी भी कहते हैं, वि० सं० १७०५से १७२५ तक कठिन परिश्रम करके एक वृहत् इतिहासका संग्रह किया था। वह इतिहास आजसे २७५ वर्ष पहलेकी मारवाड़ी भाषामें रचित है और "मुंहणोतनैणसीकी ख्यात"-के नामसे प्रसिद्ध है। इस दुर्लभ ग्रन्थको काशी-नागरी-प्रचारिणी सभाने हिन्दी भाषामें प्रकाशित करना प्रारम्भ कर दिया है। उन्हीं नैणसीने मारवाड़का सब-संग्रह (गजेटियर-जुगराफिया) भी वहुत विस्तारसे लिखा था जो नैणसीकी ख्यातका दूसरा भाग समझा जाता है, उसमें इस "पोकरण" नामके प्रारम्भमें पुष्करणे ब्राह्मणोंके पूर्वजोंने श्रीमाल नगरसे आ कर पुष्करणके वसाने, कालान्तरमें "भैरवा" राक्षसके भयसे शून्य होने, फिर पीछेसे रामदेवजी पीर द्वारा आवाद होने आदिका वृत्तान्त विस्तारसे लिखा है।

इन ब्राह्मणोंका नाम "पुष्करणा वा पोकरणा" है और अजमेर समीपवर्त्ती है उस तीर्थक्षेत्रका भी नाम "पुष्कर वा पोकर" इन दोनों नामोंके कुछ सादृश्यके भ्रममें पड़ कर "टाडराजस्थान"-में इन ब्राह्मणोंका सम्बन्ध उस तीर्थक्षेत्र पुष्करसे है, ऐसा जो लिखा है सो बड़ी भारी भूल की है। वह भूल ग्रन्थकर्त्ताको तत्सम्बन्धी इतिहास नहीं मिलनेके कारण हुई है, ऐसा अनुमान किया जाता है। ऐसी और-सी भूलें उनसे हो गई हैं जिन्हें इतिहासज्ञोंने समय समय पर जता कर उनका संशोधन भी कर दिया है। इस प्रकार पुष्करणों-सम्बन्धी उक्त भूल "पुष्करणे ब्राह्मणोंकी प्राचीनता और टाडराजस्थानकी भूल" नामक पुस्तकमें पं० मीठालालजी व्यासने सप्रमाण दिखला दी है। यथार्थमें इन ब्राह्मणोंका सम्बन्ध उक्त तीर्थक्षेत्र पुष्करसे कुछ भी नहीं है, परन्तु जोधपुर राज्यान्तर्गत "पोकरण" नामक नगरसे अवश्य है। (जैसे पालीसे पालीवालोंका, साचोरसे साचोरोंका और श्रीमालसे श्रीमालियोंका है) उस पोकरणमें इन पुष्करणे ब्राह्मणोंके ५००से भी अधिक घर इस समय भी विद्यमान हैं। पोकर्ण देखो।

पुष्करनाड़ी (सं० स्त्री०) पुष्करं पद्मं नाड़यति सौन्दर्य्येण भ्रंशयतीति नाड़-अच, ततो गौरादित्वात् ङीष्।
स्थलपद्मिनी देखो।

पुष्करनाभ (सं० पु०) पुष्करं पद्मं नाभौ यस्य ततो अच समासान्तः। पद्मनाभ, विष्णु भगवान्।

पुष्करपर्ण (सं० क्ली०) १ पद्मपत्र, कमलका पत्ता। २ इष्टकभेद, एक प्रकारकी ईंट जो यज्ञकी वेदी बनानेके काममें आती थी।

पुष्करपर्णिका (सं० स्त्री०) पुष्करपर्णी, स्थलपद्मिनी।

पुष्करप्रादुर्भाव (सं० पु०) पुष्कराकारः प्रादुर्भावः। भगवान्‌की पद्मरूपमें उत्पत्ति। हरिवंशमें इसका विस्तृत विवरण लिखा है। अति संक्षिप्तभावमें वह नीचे दिया जाता है।

भगवान् विष्णुने जब इस जगत्‌की सृष्टि की, तब पहले पञ्चमहाभूत, पीछे ब्रह्मा उत्पन्न हुए। इसके बाद भगवान्‌ने अपने नाभिदेशसे एक सहस्रदल हिरण्मय पद्म उत्पादन किया। उस पद्ममें रेणु तो कुछ भी न थी, पर उसकी सद्‌गन्धसे चारों दिशाएं आमोदित होती थीं और उसकी प्रभा शरत्कालीन भास्करकी तरह समुज्ज्वल थी। सर्वतत्त्वज्ञ महर्षियोंने उक्त पद्मको नारायणसम्भूत बतलाया है। यही भगवान्‌का आद्य महापुष्करसम्भव है। इस पद्मके चारों ओर जो सब केशर हैं वही पृथिवीस्थ-असंख्य धातुपर्वत हैं। उसके जो पत्र ऊर्ध्वगामी हैं, वे अति दुर्गम शैलव्याप्त म्लेच्छ देश हैं; निम्नस्थ पद्मपत्रके अधोभाग विभागक्रमसे कुछ अंश दैत्योंके और कुछ उरगोंके वासार्थ कल्पित हुए हैं। इसका नाम पाताल है। इस पातालके निम्नदेशमें केवल उदकमय स्थान है। यहीं पर महापातकिगण अवस्थान करते हैं। इस पद्मके चारों ओर जो जलराशि विद्यमान है, उसका नाम एकार्णव है।

सृष्टिके प्रारम्भमें भगवान्‌ने इस प्रकारके पद्मकी सृष्टि की थी, इसीलिए महर्षियोंने यज्ञस्थलमें पद्मविधिका उल्लेख किया है। विशेष विवरण हरिवंश २०२ अ० देखो।

पुष्करप्रिय (सं० पु०) १ मधुमक्षिका। २ सोम।

पुष्करब्राह्मण—ब्राह्मणभेद। पुष्करण और पोकर्ण देखो।

पुष्करमूल (सं० क्ली०) पुष्करस्य मूलमिव मूलमस्य पुष्करजातं मूलं वा। १ पुष्करदेशप्रसिद्ध औषधविशेष, पातालपद्मिनी। हिन्दी भाषामें इसे पिहोकर-मूली कहते हैं। यह काश्मीरदेशके सरोवरोंमें उत्पन्न होता है। पर्याय—मूल, पुष्कर, पद्मपत्रक, पुष्करिणी, वीर, पौष्कर, पुष्कराह्वय, काश्मीर, ब्रह्मतीर्थ, श्वासारि, मूलपुष्कर, पुष्करजटा, पुष्करशिफा। गुण—कटु, उष्ण, कफ, वात, ज्वर, श्वास, अरुचि, काश, शोथ और पाण्डुनाशक। भावप्रकाशके मतसे यह पार्श्वशूलनाशक माना गया है। जल द्वारा शोधन करके इसका औषधमें व्यवहार किया जाता है,—

"भार्गीं पुष्करमूलंच रास्नां विल्वं यमानिकां।
नागरं दशमूलंच पिप्पलीं चाप्सु साधयेत्॥"
(वैद्यक चक्रपाणिस० ज्वराधिका० भार्ग्याधिका०)

यह औषधि आजकल नहीं मिलती; वैद्य लोग इसके स्थान पर कुष्ठ या कुटका व्यवहार करते हैं। २ पद्ममूल।

पुष्करमूलक (सं० क्ली०) पुष्करस्य कुष्ठस्य मूलं ततः संज्ञायां कन्। १ कुष्ठवृक्षका मूल, कुटकी जड़। २ पद्ममूल।

पुष्करवीज (सं० क्ली०) पुष्करस्य वीजम्। पुष्करमूल।

पुष्करव्याघ्र (सं० पु०) गृध, गीध।

पुष्करशान्ति (सं० स्त्री०) अशुभजनक पुष्करयोग होनेसे उसकी शान्ति। पुष्कर देखो।

पुष्करशायिका (सं० स्त्री०) प्लवजातीय जलविहङ्गमभेद, एक प्रकारका जलचर पक्षी। यह पक्षी सङ्घातचारी होता अर्थात् दलबद्ध हो कर विचरण करता है।

पुष्करशिफा (सं० स्त्री०) पुष्करस्य शिफा जेटव। पुष्करमूल।

पुष्करसद् (सं० त्रि०) पुष्करे सीदति सद्-क्विप्। १ जो कमल पर वास करते हों। (पु०) २ गोत्रप्रवर्त्तक ऋषिविशेष, गोत्रप्रवर्त्तक एक ऋषि।

पुष्करसागर (सं० पु०) पुष्करमूल।

पुष्करसाद (सं० पु०) पुष्करं पद्मं सीदति सद्-अण्। कमलभक्ष पक्षिविशेष, कमल खानेवाली एक प्रकारकी चिड़िया।

पुष्करसादि (सं० पु०) ऋषिभेद, एक ऋषिका नाम।

पुष्करसारिन् (सं० पु०) मुनिभेद, एक मुनिका नाम।

पुष्करसारी (सं० स्त्री०) लिपिभेद, ललितविस्तरमें गिनाई हुई लिपियोंमेंसे एक।

पुष्करस्थपति (सं० पु०) महादेव, शिव।

पुष्करस्रज् (सं० पु०) पुष्करस्य पद्मस्य स्रक् ययोरिति। १ अश्विनीकुमार तुल्य, अश्विनीकुमारके समान।

पुष्कराक्ष (सं० पु०) पुष्करवदक्षिणी यस्य (अक्ष्णोऽदर्शनात्। पा ५।४।७६) इति अच्। १ विष्णु।

"पुष्कराक्ष! निमग्नोऽहं मायाविज्ञानसागरे।
त्राहि मां देवदेवेश त्वत्तो नान्योऽस्ति रक्षिता।"

(तिथितत्व)

२ श्रीकृष्ण। ३ सुचन्द्रके एक पुत्रका नाम। ४ काम्बोजके एक हिन्दू राजा। (त्रि०) ५ पद्मतुल्य नेत्र जिसकी आँखें कमलके समान हों।

पुष्कराख्य (सं० पु०) पुष्करस्य पद्मस्य आख्या इति आख्या यस्य। १ पुष्कराह्वय, कुष्ठौषध, कुट नामक ओषधि। २ पद्मतुल्य नामक सारस।

पुष्कराङ्घ्रिज (सं० क्ली०) पुष्कराङ्घ्रिरिव जायते जन-ड। पुष्करमूल, कुष्ठौषध।

पुष्करादि (सं०पु०) इनि-प्रत्यय-निमित्तक शब्दगणभेद। गण यथा—पुष्कर, पद्म, उत्पल, तमाल, कुमुद, नड, कपित्थ, विष, मृणाल, कर्दम, शालूक, विगर्ह, करीष, शिरिष, यवास, प्रवाह, हिरण्य, कैरव, कल्लाल, तट, तरङ्ग, पङ्कज, सरोज, राजीव, नालीक, सरोरुह, पुटक, अरविन्द, अम्भोज, अब्ज, कमल और पयस।

पुष्करादिचूर्ण (सं०क्ली०) चूर्णौषधभेद। इसकी प्रस्तुत प्रणाली यों है—पुष्कर (कुट), अतीस, दुरालभा, कर्कटशृङ्गी और पीपल इन सब चीजोंका बराबर भाग ले कर चूर्ण करें। बाद उस चूर्णका बहुत थोड़े परिमाणमें मधुके साथ सेवन करनेसे बच्चोंका पञ्चविध कास रोग जाता रहता है।

पुष्कराद्य (सं० क्ली०) पुष्करमूल।

पुष्कराद्या (सं०स्त्री०) स्थलपद्मिनी।

पुष्कारुणि (सं० पु०) पुरुवंशीय दुरितक्षय राजाके तृतीय पुत्र।

पुष्करावती (सं० स्त्री०) पुष्कराणि सन्त्यत्र, मतुप्, मस्य व, दीर्घश्च। १ नदीभेद, एक नदीका नाम। २ एक नगरका नाम। पुष्कलावती देखो। ३ दाक्षायणीकी एक मूर्त्ति।

पुष्करावर्त्तक (सं० पु०) पुष्करं जलमावर्त्तयति, आ-वृत-णिच्-अण् तत उपपदसमासः। मेघाधिपतिभेद, मेघनायकविशेष, मेघोंके एक विशेष अधिपति।

पुष्कराह्व (सं० पु०) पुष्करस्य आह्वा इति आह्वा यस्य। १ सारस पक्षी। पुष्करं आह्वा यस्य। २ पुष्करमूल।

पुष्कराह्वय (सं० क्ली०) पुष्करं आह्वयो यस्य। पुष्करमूल।

पुष्करिका (सं० स्त्री०) पुष्करं तदाकारोऽस्त्यस्य ठन्, टाप्। शूकदोष निमित्त रोगभेद, पीडका विशेष, एक रोग जिसमें लिङ्गके अग्रभाग पर फुंसिया हो जाया करती है। पित्त और रक्तके दूषित होनेसे ये सब फुंसियाँ उत्पन्न होती हैं। इसकी चिकित्सा—इस रोगमें शीतल क्रिया विशेष हितकर है। उस स्थान पर जहां पुष्करिका हुई हो, जलौक (जोंक) द्वारा रक्तमोक्षण करा कर घृत सेचन करनेसे यह रोग जाता रहता है।

(सुश्रुत चिकि० २१ अ०)

भावप्रकाशके मतसे इसका लक्षण—शिश्न देशमें पद्मकर्णिकाकी तरह जो छोटी छोटी पीड़का अर्थात् फुंसियाँ होती हैं उसे पुष्करिका कहते हैं। यह रोग पित्त तथा रक्तसम्भूत है।

पुष्करिणी (सं० स्त्री०) पुष्करवत् आकृतिरस्त्यस्या इति पुष्कर इनि, ततो ङीप्। १ स्थलपद्मिनी। २ पुष्करमूल। पुष्करं शुण्डाग्रस्तदस्त्यस्या इति इनि। ३ हस्तिनी। ४ सरोजिनी। पुष्कराणि पद्मानि सन्त्यत्रेति इनि। ५ जलाशय, शतधनुःपरिमित समचतुरस्र जलाधार, पोखरा। पर्याय—खात, जलकूपी, पौष्करिणी। कूप, वापी, पुष्करिणी और तड़ागके भेदसे जलाशय चार प्रकारका है। किसी किसीके मतसे इसके भी आठ भेद हैं, यथा—कूप, वापी, पुष्करिणी, दीर्घिका, द्रोण, तड़ाग, सरसी और सागर। यह जलाशय खननसाध्य है अर्थात् खोद कर तैयार करना होता है। जो जलाशय उत्तर और दक्षिणमें सौ धनु अर्थात् चार सौ हाथ लम्बा हो, उसे पुष्करिणी कहते हैं। यह पुष्करिणी जिस समय प्रस्तुत करनी होती है, उसके पहले वास्तुयाग करना कर्त्तव्य है।

पुष्करिणी-खननके पहले यदि वास्तुयाग न भी किया जाय, तो कोई हर्ज नहीं, पर पुष्करिणी-प्रतिष्ठाके समय वास्तुयाग अवश्य कर्त्तव्य है। आरम्भ वा प्रतिष्ठाके समय वास्तुयाग करना ही होगा, नहीं करनेसे पापभागी

होना पड़ेगा और वह पुष्करिणी शुभदायिनी नहीं होगी। पुष्करिणीका आरम्भ वा प्रतिष्ठा ज्योतिषोक्त शुभदिनमें करनी होती है, अशुभ दिनमें कदापि नहीं।

ज्योतिषमें इसके दिनका विषय इस प्रकार लिखा है,—विशुद्धकालमें अर्थात् जब बृहस्पति और शुक्रके बाल्यास्तादि-जनित अकाल न हो, ऐसे कालमें तथा दक्षिणायनमें पुष्या, अनुराधा, हस्ता, उत्तरफल्गुनी, उत्तराषाढ़ा, उत्तरभाद्रपद, धनिष्ठा, शतभिषा, रोहिणी, पूर्वाषाढ़ा, मघा, मृगशिरा, ज्येष्ठा, श्रवणा, पूर्वभाद्रपद, अश्विनी और रेवतीनक्षत्रमें एवं शुक्लपक्षकी प्रतिपद, द्वितीया, तृतीया, पञ्चमी, दशमी, त्रयोदशी और पूर्णिमा तिथिमें, सोम, बृहस्पति और शुक्रवारमें, शुभयोग और शुभकरणमें, दशयोगभङ्ग आदि नहीं होने पर तथा कर्मकर्त्ताकी चन्द्र और ताराशुद्धिमें पुष्करिणीका आरम्भ वा प्रतिष्ठा करे। प्रतिष्ठाकालीन यदि विशुद्ध दिन न पाया जाय, तो संक्रान्तिमें प्रतिष्ठा की जा सकती है।

पुष्करिणी आदि जलाशयकी प्रतिष्ठा करनेसे अशेष पुण्य प्राप्त होता है। जो जलदानके लिये पुष्करिणी खुदवा देते हैं, उन पर विष्णु भगवान् बड़े प्रसन्न होते हैं। अन्तमें उन्हें अक्षय स्वर्गकी प्राप्ति होती है। जो पुष्करिणी खुदवानेके लिये भूमिदान करते हैं, वे वरुणलोकको जाते हैं।

"संक्षेपात्तु प्रवक्ष्यामि जलदानफलं शृणु।
पुष्करिण्यादिदानेन विष्णुः प्रीणाति विश्वधृक्॥"

जलाशयकरणार्थं भूमिदान-फलमाह चित्रगुप्तः—"जलाशयाथ यो दद्यात् वारुणं लोकमुत्तमम्। भूमिरिति शेषः।" (जलाशयोत्सर्गतत्त्व)

जो पुष्करिणी प्रतिष्ठित नहीं है उसके जलसे पूजा वा तर्पणादि, दैव वा पैत्र कोई भी काम नहीं करना चाहिये। इस कारण पुष्करिणी खनन करनेके बाद ही सबसे पहले उसकी प्रतिष्ठा विधेय है।

"यच्चासर्वाय नोत्सृष्टं यच्चाभोज्य निपानजं।
तद्वर्ज्जं सलिलं तात! सदैव पितृकर्मणिः॥"

(आह्निकतत्त्व)

माघ, फाल्गुन, चैत्र, वैशाख, ज्यैष्ठ और आषाढ़मासमें पुष्करिणीको प्रतिष्ठा की जा सकती है। पुष्करिणी यदि सर्वभूतोद्देशसे प्रतिष्ठित हो, तो उसके जलमें सर्वोका स्वत्व रहता है। प्रतिष्ठित पुष्करिणीमें प्रतिष्ठाता किसीको भी स्नानादि करनेसे रोक नहीं सकते। उस पुष्करिणीका जल नद्यादि जलके समान सभी अपने अपने काममें ला सकते हैं।

मिताक्षरामें लिखा है—"अतएव जलाशयोत्सर्गमुपक्रम्य मत्स्यपुराणेऽपि 'प्राप्नोति तद्यागवलेन भूयः' इति यागत्वेनाभिहितं, ततश्च तज्जलं स्वस्वत्वदूरीकरणेन नद्यादिवत् साधारणीकृतं। अतएव—

'सामान्यं सर्वभूतेभ्यो मया दत्तमिदं जलं।
रमन्तु सवभूतानि स्नानपानावगाहनैः॥

इति मन्त्रलिंगेनोपादानं विना कस्यापि स्वत्वमिति।"

इत्यादि।

जहां लोगोंको जलका कष्ट होता है, वहां जो पुष्करिणी खुदवाते हैं, उन्हें स्वर्गकी प्राप्ति होती है। यदि कोई पुरातन पुष्करिणीमेंके पंकको फेंकवा दे अथवा घाट बंधवा दे, तो उसे भी अशेष पुण्य होता है। ऐसे व्यक्ति कभी भी जल-कष्ट नहीं पाते, वे सभी प्रकारकी तृष्णासे विमुक्त होते हैं। पुष्करिणी और वापी आदि खनन करके जब उसकी प्रतिष्ठा की जाती है, तब उसके प्रत्येक जलविन्दुसे शतवर्षावच्छिन्न स्वर्गलाभ होता है।

इस कारण हिन्दूमात्रको ही पुष्करिणी आदि खनन करके उसकी प्रतिष्ठा करना अवश्य कर्त्तव्य है।

(जलाशयोत्सर्गतत्त्व)

जलाशयादिका विषय और उसकी व्यवस्था जलाशयोत्सर्गतत्त्व और ज्योतिस्तत्त्वमें विशेषरूपसे लिखा है। अति संक्षिप्त भावमें उसका मर्मार्थ यहां पर प्रदर्शित हुआ।

पुष्करिन् (सं० पु०) पुष्करं शुण्डाग्रमस्त्यस्य इनि। गज, हाथी।

पुष्करी (हिं० पु०) पुष्करिन् देखो।

पुष्करुह (सं० क्ली०) पुष्करमूल।

पुष्कर्ण—मारवाड़ और सिन्धुप्रदेशवासी ब्राह्मणभेद।

पुष्करणा देखो।

पुष्कल (सं० क्ली०) पुष्यति पुष्टिं गच्छत्यनेनेति पुष-कलन् (कलश्च। उण् ४।५) स च कित्। १ ग्रामचतुष्टयात्मक भिक्षा,

चार ग्रामकी भिक्षा। २ अन्नमानभेद, अनाज नापनेका एक प्राचीन मान जो ६४ मुट्ठियोंके बराबर होता था। (पु०) ३ असुरभेद, एक असुर। ४ रामानुज भरतके एक पुत्र, रामके भाई भरतके दो पुत्रोंमेंसे एक। ५ वरुणके एक पुत्र। ६ एक बुद्धका नाम। ७ एक प्रकारका ढोल। ८ एक प्रकारकी वीणा। ९ शिव, महादेव। (त्रि०) पुष्कं महत्त्वं लातीति ला-क, वा पुष्कं पुष्टिमर्हति, वा तद् स्त्यस्येति (सिध्मादिभ्यश्च। पा ३।१।४८ इति लच्) १० श्रेष्ठ। ११ प्रचुर, अधिक, बहुत। १२ परिपूर्ण, भरापूरा। १३ उपस्थित। १४ पवित्र।

पुष्कलक (सं० पु०) १ गन्धमृग, कस्तूरीमृग। २ क्षपणक। ३ कील।

पुष्कलावत (सं० पु०) उत्तरस्थ देशभेद। पुष्कलावती देखो।

पुष्कलावती—गान्धार-राज्यकी प्राचीन राजधानी। विष्णु पुराणके मतसे रामके भ्रातुष्पुत्र (भरतके पुत्र) पुष्कल ने यह नगर बसाया और उसीके नामानुसार इस स्थान-का नाम पुष्कलावती पड़ा।

जिस समय अलेकसन्दर (सिकन्दर)-ने भारतवर्ष पर आक्रमण किया था, उस समय तक भी इस स्थानकी गिनती गान्धारप्रदेशके एक प्रधान नगरमें थी। अलेक-सन्दरके सहगामी ऐतिहसिक परियनने Pecukelae (पेकुकेले) और टलेमीने Proklais आदि नामोंसे इसका उल्लेख किया है। अपरापर ग्रीक ग्रन्थोंमें Peukelaotis वा Peucolaitis नामसे यह स्थान वर्णित हुआ है। दीनिसियस-पिरिगेतिस यहांके अधिवासिवृन्दको Peukalei नामसे उल्लेख कर गए हैं। परियनका लिखना है, कि यह नगरी बहुत बड़ी थी और सिन्धुनदी-से थोड़ी दूर पर थी। यहां बहुतसे मनुष्योंका वास था और हस्ती (Astae) एक सामन्तराजकी राजधानी-थी। वे अपने दुर्गकी रक्षा करनेमें ३० दिन अवरोधके बाद अलेकसन्दरके सेनाध्यक्ष हेफिष्टियन द्वारा मारे गए। अलेकसन्दरने उनके लड़के सञ्जय (Sangaeus)-को पितृराज्य पर अभिषिक्त किया।

७वीं शताब्दीमें जब चीनपरिव्राजक यूएनचुवङ्ग इस नगरमें आए थे, उस समय भी यहां बहुत मनुष्य रहते थे। नगराभ्यन्तरस्थ द्वारके साथ एक सुड़ङ्ग लगा हुआ था। चीनपरिव्राजकने यहां हिन्दू-देवमन्दिर और अशोकराज-निर्मित बौद्धस्तूप देखे थे। उनकी वर्णनासे जाना जाता है, कि यहां अनेक महापुरुष आविर्भूत हुए थे। उनमेंसे उक्त स्थानमें रह कर आचार्य वसुमित्रने 'अभि-धर्मप्रकरणपादशास्त्र' और धर्मत्रातने 'सम्यक्ताभिधर्म-शास्त्र' प्रणयन किये। पेशावरसे १८ मील उत्तर स्वात और काबुल नदीके सङ्गम पर हस्तनगर नामक जो प्राचीन ग्राम बसा है, पुराविद् कनिंहमने उसीको प्राचीन पुष्कलावती बतलाया है।

पुष्कलेत (सं० पु०) काश्मीरका एक नगर। इसी नगरमें जयापीड़के साथ कान्यकुब्जाधिपतिका बहुत दिनों तक संग्राम हुआ था।

पुष्ट (सं० त्रि०) पुष-क्त। १ कृतपोषण, पोषण किया हुआ, पाला हुआ। पर्याय—प्रतिपालित, पुषित, पत। २ बलवर्द्धक, मोटाताजा करनेवाला। ३ बलिष्ठ, मोटा ताजा, तैयार। ४ दृढ़, पक्का, मजबूत। (क्ली०) भावे क्त। ५ पुष्टि, पोषण। (पु०) ६ विष्णु।

पुष्टई (हिं० स्त्री०) बलवीर्यवर्द्धक औषध, पुष्ट करनेवाली औषध, ताकतकी दवा।

पुष्टता (सं० स्त्री०) १ दृढ़ता, पोढ़ापन। २ मजबूती, मोटा ताजापन।

पुष्टताड़ित—(Positive Electricity) ताड़ितकी वियो जनशक्ति।

पुष्टपति (सं० पु०) पुष्टानां पतिः। गुणपूर्ण मनुष्यके स्वामी।

पुष्टावत् (सं० त्रि०) पुष्टं पोषणं कार्यत्वेनास्त्यस्य मतुप् मस्य व, वेदे दीर्घः। पोषणकर्त्ता, पालनेवाला।

पुष्टि (सं० स्त्री०) पुष भावे-क्तिन्। १ पोषण। २ वृद्धि, सन्ततिकी बढ़ती। ३ षोड़श मातृकाके अन्तर्गत गणदेवता विशेष, सोलह मातृकाओंमेंसे एक। वृद्धिश्राद्धके अन्तर्गत षष्ठी-मार्कण्डेय पूजादिमें गौरी और पुष्टि-प्रभृति गणदेवताकी पूजा करनी होती है। ये दक्षकन्याओंकी अन्यतमा थीं। ४ खट्वाविशेष, मंगला विजया आदि आठ प्रकारकी चारपाइयोंमेंसे एक।

"मङ्गला विजया पुष्टिः क्षमा तुष्टिः सुखासनं।
प्रचण्डा सर्वतोभद्रा खट्वानामाष्टकं विदुः॥"

५ तन्त्रोक्त चन्द्रकलाका नामान्तर।

"अमृता मानदा पूषा पुष्टिस्तुष्टि रतिर्धृतिः।
शशिनी चन्द्रिका कान्तिर्ज्योत्स्ना श्रीः प्रीतिरङ्गदा॥
पूर्णा पूर्णामृता काम-दायिन्यः शशिनः कलाः॥"
(रुद्रयामल)

६ धमकी पत्नियोंमेंसे एक। ७ योगिनीभेद, एक योगिनी। ८ अश्वगन्धा, असगंध। ९ वलिपुष्टता, मोटाताज़ापन। १० वातका समर्थन, पक्वापन। ११ दृढ़ता, मजबूती। १२ वृद्धि नामक ओषधि।

पुष्टिक (सं० पु०) एक कविका नाम।

पुष्टिकर (सं० त्रि०) पुष्टि-कृ-ट। १ पुष्टिकारक, पुष्ट करनेवाला, ताकत देनेवाला। २ स्थूलतासम्पादक, वलवीर्यवर्द्धक।

पुष्टिकरी (सं० पु०) गङ्गा।

पुष्टिकर्मन् (सं० क्ली०) पुष्ट्यर्थं कर्म। पुष्टि निमित्तक कार्य, पुष्टिके लिए काम।

पुष्टिका (सं० स्त्री०) पुष्टौ कं जलं यस्याः। जलशुक्ति, जलकी सीप, सुतही, सीपी।

पुष्टिकान्त (सं० पु०) पुष्टेः कान्तः। गणाधिप, गणेश।

पुष्टिकाम (सं० त्रि०) पुष्ट्यभिलाषी, जो पुष्टिकी इच्छा रखते हों।

पुष्टिकारक (सं० त्रि०) वलवीर्यकारक, पुष्टि करनेवाला।

पुष्टिगु (सं० पु०) ऋग्वेदके एक ऋषि। ये ८।५१ ऋक्के ऋषि थे।

पुष्टिद (सं० त्रि) पुष्टिं ददाति दा-क। पोषणकारक, पुष्टि देनेवाला।

पुष्टिदाधयत्न (सं० पु०) आगके जलेको आगसे ही सेंक कर या किसी प्रकारका गरम गरम लेप करके अच्छा करनेकी युक्ति।

पुष्टिदा (सं० स्त्री०) १ अश्वगन्धा, असगंध। २ वृद्धि नामकी ओषधि। ३ पुष्टिदात्री, पुष्टिदेनेवाली।

पुष्टिदावन् (सं० त्रि०) पुष्टिदायक, पुष्ट करनेवाला।

पुष्टिपति (सं० पु०) १ अग्निभेद, अग्निका एक भेद। २ सरस्वती।

पुष्टिमत् (सं० त्रि०) पुष्टि-मतुप्। पोषकृत, पुष्टियुक्त।

पुष्टमति (सं० पु०) अग्निभेद, अग्निका एक भेद। इस अग्निके तुष्ट होने पर यह पुष्टि प्रदान करती है।

पुष्टिमार्ग (सं० पु०) वल्लभसम्प्रदाय, वल्लभाचार्यके मतानुकूल वैष्णव भक्तिमार्ग।

पुष्टिम्भर (सं० त्रि०) पुष्टिधारक, वलवीर्यकारक।

पुष्टिवर्द्धन (सं० त्रि०) पुष्टिवर्द्धनकारी, ताकत बढ़ानेवाला।

पुष्तू—अफगानिस्तानकी अनेक जातियां, जिस एक भाषामें बोलचाल करती हैं, साधारण वही भाषा पुश्तू या अफगानी कहलाती है। पुश्तू भाषाके अभिधान-लेखक कप्तान ब्लाभार्टोंका कहना है, कि काबुल, कन्धार, शरावक और पिषिनमें जो रहते हैं, वे वर-पुश्तुन वा अफगान और जो भारतके निकट रोह जिलेमें रहते हैं, वे लर-पुखतुन वा छोटे अफगान कहलाते हैं। अफगानिस्तानमें राजकीय सभी कर्मोंमें पारसीभाषाका व्यवहार होने पर भी यहांके लोग साधारणतः इसी पुश्तू भाषाको काममें लाते हैं। अफगानोंमें पुश्तुन और पुखतुन, यही दो भाग देखे जाते हैं। पुश्तुन लोग पुश्तू भाषाका और पुखतुन पुक्तू भाषाका व्यवहार करते हैं। पुश्तू प्रतीच्य-भाषा है। यह पारसी भाषाके साथ बहुत कुछ मिलती जुलती है। कन्धारके दक्षिण पिषिण उपत्यकासे ले कर उत्तर काफिरस्तान-पर्यन्त पुश्तू भाषा और पश्चिममें हेलमन्द नदीके किनारेसे ले कर पूर्वमें सिन्धुनदीके तीरवर्ती अटक-पर्यन्त पुक्तू भाषा प्रचलित है। ११वीं शताब्दीमें महमूद गजनीके भारताक्रमणके बादसे अनेक अफगान अपनी जन्मभूमि छोड़ कर भारतमें आ कर वस गये। इनमेंसे बहुतेरे जातीय भाषाके साथ भारतीय-भाषाका व्यवहार करते हैं। किन्तु ऐसे अनेक परिवार देखे गये हैं, जो बहुकाल भारतवासी होने पर भी अविकृत भावमें शुद्ध पुश्तू-भाषाका व्यवहार करते हैं। बुन्देलखण्डके किसी किसी अंशमें और रामपुरके नवावके राज्यमें ऐसे परिवारोंकी संख्या थोड़ी नहीं है। रामर्टी साहबके मतसे सेमितिक और इराणीय भाषाके साथ पुश्तू-भाषाका सौसादृश्य रहने पर भी यह संस्कृतादि आर्यभाषासे बिलकुल पृथक् है। अफगानिस्तानमें सभी जगह पारसी-भाषा देखी जाती है। सभी उच्च परिवार उसी भाषामें बोलचाल करते हैं और उसी भाषामें लिखते पढ़ते भी हैं। प्रजा भी उस पारसी भाषाके जानकार हैं, पर वे

जातीय भाषा पुस्तका व्यवहार करना ही पसन्द करती हैं। इस भाषामें लिखे हुए उनके एक दो ग्रन्थ भी हैं जो केवल उपाख्यानादिसे परिपूर्ण हैं, उच्चतत्त्वमूलक एक भी ग्रन्थ नहीं है। ज्योतिष, चिकित्सातत्त्व, इतिहास आदि सीखनेकी इच्छा होनेसे उन्हें पारसीको सहायता लेनी पड़ती है।

पुष्प (सं० क्ली०)पुष्यति विकसति यः, पुष्प विकाशे अच्। तरुलतादिका प्रसव, फूल। संस्कृत पर्याय—प्रसून, कुसुम, सुमनस्, सून, प्रसव, सुमन। देवपूजाके लिये पुष्पचयन हिन्दूमात्रका ही कर्त्तव्य है। किस किस देवताके कौन कौन पुष्प प्रिय हैं और किस देवताकी किस पुष्पसे अर्चना नहीं करनी चाहिये, उसका विषय बहुत संक्षेपमें लिखा जाता है।

पुष्प शब्दकी नाम-निरुक्तिमें ऐसा लिखा है,—

"पुण्यसंवर्द्धनाच्चापि पापौघपरिहारतः।
पुष्कलार्थप्रदानाच्च पुष्पमित्यभिधीयते॥"

(कुलार्णव)

यह पापोंको दूर करता और पुण्यको बढ़ाता है तथा पुष्कलार्थ है, अर्थात् श्रेष्ठार्थ प्रदान करता है, इससे इसका पुष्प नाम पड़ा है। स्नान करके पुष्प तोड़ना मना है।

"स्नानं कृत्वा तु ये केचित् पुष्पं चिन्वन्ति मानवाः।
देवतास्तन्न गृह्णन्ति भस्मीभवति काष्ठवत्॥"

(आह्निकतत्त्व)

स्नान करके यदि कोई पुष्प तोड़े, तो देवता उसे ग्रहण नहीं करते। इस स्नानका मतलब प्रातःस्नान नहीं, मध्याह्नस्नान है। प्रातःस्नान करके पुष्प तोड़ सकते हैं, इसमें दोष नहीं। क्योंकि वचनान्तरमें मध्याह्नस्नानका ही परकाल निषिद्ध हुआ है। सूर्योदयके पहले जो अतैल-स्नान है, वही प्रातःस्नान है। सूर्योदयके बाद सतैल या अतैल दोनों ही स्नानको मध्याह्न कहते हैं। पूर्वोक्त वचनका तात्पर्य यह है, कि मध्याह्नस्नान अर्थात् सूर्योदयके बाद स्नान करके पुष्प न तोड़े।

"स्नात्वा मध्याह्नसमये न छिन्द्यात् कुसुमं नरः।
तत्पुष्पैरर्च्चने देवी! रौरवे परिपच्यते॥" (स्मृति)

मध्याह्नकालमें पुष्प तोड़ कर यदि उस पुष्पसे देवपूजा की जाय, तो रौरव नरक होता है।

प्रातःकालमें प्रातःकृत्यादि समाप्त करके पहले शुचि हो ले, तब पुष्प तोड़े। देवपूजा करनेवाले यदि स्वयं पुष्प तोड़ें, तो विशेष फल है। दूसरोंसे तोड़े हुए पुष्पसे भी पूजा की जा सकती है।

देवपूजामें वर्जनीय पुष्प—कृमिसम्भिन्न पुष्प, विशीर्ण, भग्न, उद्गत, सकेश, मूषिकाधूत, याचित, परकीय, पर्य्युषित, अन्त्यस्पृष्ट और पदस्पृष्ट इन सब पुष्पोंसे देवपूजा नहीं करनी चाहिये। ऐसे पुष्पों द्वारा देवपूजा करनेसे देवता प्रसन्न नहीं होते।

"पुष्पञ्च कृमिसम्भिन्नं विशीर्णं भग्नमुद्गतं।
सकेशं मूषिकाधूतं यत्नेन परिवर्ज्जयेत्॥
याचितं परकीयञ्च तथा पर्य्युषितञ्च तत्।
अन्त्यस्पृष्टं पदास्पृष्टं यत्नेन परिवर्जयेत्॥"

(कालिकापु०)

देवताके पुरोभागमें पुष्प द्वारा पूजा करनी होती है।

"निवेदयेत् पुरोभागे गन्धं पुष्पञ्च भूषणं।"

(एकादशीतत्त्व)

जो सब पुरुष स्वयं पतित होते हैं अर्थात् आपसे आप जमीन पर गिर पड़ते हैं, वैसे पुष्पोंसे देवपूजा न करे।

"स्वयं पतितपुष्पाणि त्यजेदुपहितानि च।"

(एकादशीतत्त्व)

देवताविशेषमें वर्जितपुष्प—कुन्दपुष्प द्वारा शिवकी, उन्मत्तक पुष्प द्वारा विष्णुकी, अर्क और मन्दार द्वारा स्त्री देवताकी तथा तगरपुष्प द्वारा सूर्यकी पूजा नहीं करनी चाहिये।

"शिवे विवर्ज्जयेत् कुन्दमुन्मत्तञ्च हरौ तथा।
देवीनामर्कमन्दारौ सूर्य्यस्य तगरन्तथा॥"

(एकादशीतत्त्वमें शातातप)

पुष्प खरीद कर पूजा न करे। परन्तु यदि धर्मार्जित धन द्वारा पुष्प खरीद कर पूजा की जाय, तो उससे देवगण प्रीत होते हैं।

शेफालिका और कह्लार ये दोनों पुष्प शरत्कालकी पूजामें अति प्रशस्त हैं। शरत् भिन्न अन्य ऋतुमें उस पुष्प द्वारा पूजा करनेसे प्रायश्चित्त करना होता है। रक्तकृष्ण और उग्र गन्धिपुष्प तथा करवीर और बन्धुजीव पुष्प द्वारा पूजा नहीं करनी चाहिये।

"शेफालिका तु कह्लारं शरत्काले प्रशस्यते ।
अन्यत्र न स्पृशद्दे वि! प्रायश्चित्तन्तु पूजनात् ॥"
( मत्स्यसूक्त १४ )

जो पुष्पवृक्ष दूसरेका रोपा हुआ है, उससे अनुमति लिये विना पुष्प तोड़ कर यदि देवपूजा की जाय, तो वह पूजा निःफल होती है ।

"परारोपितवृक्षेभ्यः पुष्पमानीय योऽर्च्चयेत् ।
अनुज्ञाप्य च तस्यैव निष्फलं तस्य पूजनं ॥"

यह नियम ब्राह्मणके लिये नहीं वतलाया गया है, पर ब्राह्मण भिन्न अन्य वर्णके लिये । ब्राह्मण दूसरेके बगीचेसे बिना मालिककी अनुमतिके पुष्प तोड़ कर उससे देवपूजा कर सकते हैं, इसमें कुछ भी दोष नहीं । क्योंकि मनु आदि संहितामें लिखा है, देवार्थकुसुम चयन अस्तेय' इसीसे उस पुष्पका ब्राह्मण अपने जैसा व्यवहार कर सकते हैं। यदि ब्राह्मणेतर वर्ण विना मालिककी अनुमतिके पुष्प तोड़ें, तो राजा उसे शिरच्छेदन दण्ड दे सकते हैं ।

देवताके उपरिस्थित पुष्प, मस्तकोपरि धृत पुष्प, अधोवस्त्रधृत और अन्तर्जलप्रक्षालित पुष्प दुष्ट पुष्प है अर्थात् ऐसे पुष्पसे देवपूजा निषिद्ध है ।

पुष्प हाथमें ले कर किसीको भी अभिवादन करना नहीं चाहिये और जिसके हाथमें पुष्प रहेगा, उसे भी अभिवादन करना निषिद्ध है ।

याचित पुष्प और क्रयक्रीत पुष्प द्वारा देवपूजा निष्फल है । परन्तु वीरवत् क्रय अर्थात् मुंहमांगा दाम दे कर जो पुष्प खरीदा जा सकता है उससे पूजा की जा सकती है । ब्राह्मणको उचित है कि वे अपनेसे फूल तोड़ कर पूजा करें । यदि वे शूद्रके लाये हुए फूलसे पूजा करें, तो उन्हें पतित होना पड़ता है । यह नियम ब्राह्मणके निज घरके लिये है । यदि ब्राह्मण किसी शूद्रके घर पूजा करने जांय, तो शूद्राहृत पुष्प द्वारा पूजा करनेमें कोई दोष नहीं होगा ।

देवगण पुष्प द्वारा जैसा प्रसन्न होते हैं, और किसी भी द्रव्यसे वैसा प्रसन्न नहीं होते ।

"न रत्नैर्न सुवर्णेन न वित्तेन च भूरिणा ।
तथा प्रसादमायाति यथा पुष्पैर्जनार्द्दनः ॥" (स्मृति)

पर्युषित पुष्पसे पूजा नहीं करनी चाहिये, यह पहले ही कहा जा चुका है । कौन पुष्प कितनी देरके वाद पर्युषित होता है, उसका विषय नीचे लिखा जाता है ।

श्वेत और रक्तवर्ण पद्म, कुमुद और उत्पल ये सब पुष्प पांच दिनोंके बाद पर्युषित होते हैं ।

"पद्मानि सितरक्तानि कुमुदान्युत्पलानि च ।
एषां पर्युषिता शङ्का कार्या पञ्चदिनोत्तरं ॥"
( एकादशीतत्त्व भविष्यपु० )

काल विशेषमें निम्नलिखित पुष्प पर्युषित होते हैं । जातीपुष्प एक प्रहर, मल्लिका अर्द्ध प्रहर, मुनिपुष्प तीनप्रहर और करवीर पुष्प एक दिनके बाद पर्युषित होता है ।

"प्रहरं तिष्ठते जाती प्रहरार्द्धन्तु मल्लिका ।
त्रियामं मुनिपुष्पञ्च करवीरमहर्निशः ॥" (स्मृति)

तुलसी, अगस्त्य और विल्व ये पर्युषित नहीं होते । माध्य, तमाल, आमलकी दल, कह्लार, तुलसी, पद्म, मुनिपुष्प और सब पुष्प कलिकात्मक अर्थात् प्रस्फुटनयोग्य हैं, वे पर्युषित नहीं होते ।

"तुलस्यगस्त्यविल्वानां न च पर्युषितात्मता ।"

योगिनीतन्त्रमें—

"विल्वपत्रञ्च माध्यञ्च तमालामलकीदलं ।
कह्लारं तुलसीञ्चैव पद्मञ्च मुनिपुष्पकं ॥
एतत् पर्युषितं न स्यात् यच्चान्यत् कलिकात्मकं ।
कलिकात्मकं प्रस्फुटनयोग्यं ॥" ( एकादशीतत्त्व )

राघवभट्टके मतसे पुष्पविशेषके कालिक पर्युषितत्त्वका विषय इस प्रकार लिखा है । विल्व, अपामार्ग, जाती, तुलसी, शमी, शतावरी, केतकी, भृङ्ग, दूर्वा, मन्दार, अम्भोज, नागकेशर, दर्भ, अगस्त्य, तिल, तगर, ब्रह्म, कह्लार, मल्ली, चम्पक, करवीर, पाटला, दमनक और मरुवक ये सब पुष्प दिनोत्तर पर्युषित हैं ।

"विल्वापामार्गजाती तुलसिशमिशताकेतकीभृङ्गदूर्वा,
मन्दाम्भोजाहिदर्भा मुनितिलतगरब्रह्मकह्लारमल्ली ।
चम्पाश्वारातिकुम्भीदमनमरुवका विल्वतोऽह्यानि शस्ता,
स्त्रिंशत्त्रेत्रकार्यरीशोनिधि-निधि-वसु-भू-भू-यमा भूय एवम् ॥"

देवविशेषमें कौन कौन पुष्प प्रिय है, उसका विषय इस प्रकार लिखा है—

केशवपूजनमें प्रशस्त पुष्प—मालती, मल्लिका, यूथिका, अतिमुक्तक, पाटला, करवीर, जया, सेवति, कुब्जक,

अगुरु, कर्णिकार, कुरुण्टक, चम्पक, तगर, कुन्द, मल्लिका, अशोक, तिलक और चम्पक ये सब पुष्प विष्णुपूजामें प्रशस्त हैं। केतकीपत्रपुष्प, भृङ्गारकपुष्प, रक्त, नील और सितोत्पल पुष्प इन सब पुष्पोंसे विष्णुपूजा विशेष प्रशस्त है। (अग्निपु०)

वामनपुराणमें लिखा है—जाती, शताह्वा, कुन्द, वहुपुट, वाण, पङ्कज, अशोक, करवीर, यूथिका, पारिभद्र, पाटला, वकुल, गिरिशालिनी, तिलक, पीतक, तगर इन सब पुष्पोंसे विष्णुपूजा प्रशस्त है। एतद्भिन्न सुगन्धित जो कोई पुष्प हो उससे विष्णुपूजा की जा सकती है। केवल केतकीपुष्प विष्णुपूजामें निषिद्ध है। जिन सब पुष्पोंसे विष्णुपूजा की जा सकती है, उन सब पुष्पवृक्षोंके पल्लव भी विष्णुपूजामें प्रशस्त हैं। (वामनपु० ६१ अ०)

विष्णुकी पुष्पविशेष द्वारा पूजा करनेसे निम्नलिखित फल प्राप्त होते हैं। तीर्थोंमें जिस प्रकार गङ्गा और वर्णोंमें ब्राह्मण श्रेष्ठ हैं, पुष्पोंमें मालती भी उसी प्रकार है। इस मालतीकी मालासे यदि विष्णुपूजा की जाय, तो वह जन्म, दुःख, जरारोग और कर्मबन्धनसे मुक्त होता है। कार्त्तिक मासमें जो मालतीकी मालासे विष्णु-मन्दिर सजाते और पूजा करते हैं, वे परम गतिको प्राप्त होते हैं। भक्तिपूर्वक जातिपुष्प और माल्य द्वारा पूजा करनेसे कल्पकोटि सहस्र वर्ष विष्णुगृहमें वास और विष्णुके समान पराक्रमी होता है।

स्वर्णकेतकी पुष्प द्वारा यदि विष्णुकी पूजा की जाय, तो सौ कोटि वर्ष तक विष्णु उस पर प्रसन्न रहते हैं।

केतकोद्भव पुष्प द्वारा विष्णुपूजा करनेसे देवताओंके साथ विष्णुलोकमें वास, कार्त्तिक मासमें मल्लिका-कुसुम द्वारा विष्णुपूजा करनेसे त्रिजन्मार्जित पापनाश, पाटलापुष्प द्वारा पूजा करनेसे परमस्थान प्राप्ति, अगस्त्य पुष्प द्वारा पूजा करनेसे नरकनाश, मुनिपुष्प द्वारा कार्त्तिक मासमें पूजा करनेसे वाजिमेध यज्ञका फल, सितासित करवीरपुष्प द्वारा पूजा करनेसे शतवर्ष स्वर्ग, वकुल और अशोकपुष्प द्वारा पूजा करनेसे यावच्चन्द्रदिवाकर स्वर्गलाभ होता है, इत्यादि। पद्मपुराण उत्तरखण्डके १३१ अध्यायमें इस विषयका विस्तृत विवरण लिखा है।

नारदीय सप्तम सहस्रमें लिखा है,—मालती, वकुल, अशोक, सेफालिका, नवमालिका, अम्लान, तगर, अङ्कोठ, मल्लिका, मधुपिण्डिका, यूथिका, अष्टापद, कुन्द, कदम्ब, मधु, पिप्पल, चम्पक, पाटल, अतिमुक्तक, केतक, कुरुवक, विल्व, कह्लर, करक, वक और लवङ्ग ये पचास पुष्प विष्णुके लक्ष्मीतुल्य प्रिय हैं।

विष्णुपूजनमें निषिद्ध पुष्प—जिन सब पुष्पोंकी गन्ध अतिशय उग्र हो और जिन सब पुष्पोंमें गन्ध नहीं हो, ऐसे पुष्प, कण्टकयुक्त पुष्प, रक्त पुष्प, चैत्यवृक्षोद्भव पुष्प, श्मशानजात पुष्प और अकालज पुष्प, कुटज, शाल्मली-पुष्प, शिरीष पुष्प, अनुक्त रक्त कुसुम अर्थात् जिन सब रक्त पुष्पोंका विषय शास्त्रमें नहीं लिखा गया है, वैसे रक्त पुष्प, इन सब पुष्पोंसे विष्णुपूजा नहीं करनी चाहिये।

विष्णुविषयमें जिन सब पुष्पोंकी कथा लिखी गई, पुरुष देवतामात्रकी पूजामें वे सब पुष्प प्रशस्त हैं। धूर्त्त-पुष्पसे विष्णुको, तगरपुष्पसे सूर्यको, नागकेशरपुष्पसे शिवको और लकुच-पुष्पसे स्त्री-देवताकी पूजा नहीं करनी चाहिये।

योगिनीतन्त्रके सप्तम पटलमें पुष्पाध्यायका विषय इस प्रकार लिखा है,—

"शृणु देवि! प्रवक्ष्यामि पुष्पाध्यायं समासतः।
ऋतुकालोद्भवैः पुष्पैर्मल्लिकाजातिकुङ्कुमैः॥" इत्यादि।
(योगिनीतन्त्र ७ प०)

ऋतुपुष्प अर्थात् जिस ऋतुमें जो पुष्प होता है, वह पुष्प, मल्लिका, जाति, सित, रक्त और नीलपद्म, किंशुक, तगर, जवा, कनकचम्पक, वकुल, मन्दार, कुन्दपुष्प, कुरुण्डक, वन्धुकप्रभृति पुष्प द्वारा केशवार्चन करे।

देवीपूजामें प्रशस्त पुष्प।—वकुल, मन्दार, कुन्द, कुरुण्डक, करवीर, अर्कपुष्प, शाल्मली, अपराजिता, दमन, सिन्धुवार, मरुवक, मालती, मल्लिका, जाती, यूथिका, माधवीलता, पाटला, जवा, तर्कारिका, कुब्जक, तगर, कर्णिकार, चम्पक, आम्रातक, वाण, वर्वरा, अशोक, लोध्र और तिलक आदि पुष्पोंसे देवीपूजा ही प्रशस्त है। (वराहपु०)

तन्त्रोक्त देवीप्रिय पुष्प।—करवीर और जवापुष्प स्वयं काली स्वरूप है। इस करवीर और जवापुष्प द्वारा

कालो और तारा आदि महाविद्याकी पूजा करनेसे साधक सब प्रकारके पापोंसे रहित हो शिवतुल्य हो जाता है, इसमें जरा भी सन्देह नहीं।

"शुक्लं कृष्णं तथा पीतं हरितं लोहितं तथा।
करवीरं महेशानि! जवापुष्पं तथैव च॥
स्वयं काली महामाया स्वयं त्रिपुरसुन्दरी।
अनादरं न कर्त्तव्यं कृत्वा च नरकं व्रजेत्॥
ये साधका जगन्मातरर्च्चयन्ति शिवप्रियां।
एतैश्च कुसुमैश्चण्डि! स शिवो नात्र संशयः॥"
(पुरश्चरणरसोल्लास १०म पटल)

जवा, द्रोण, कृष्ण, मालूर और करवीर इन सब पुष्पोंको श्वेतचन्दन-संयुक्त और रक्तचन्दन-विलेपित करके जो भक्तिपूर्वक जगद्धात्री और दुर्गा आदिकी पूजा करते हैं, उनका सभी अभीष्ट सिद्ध होता और वे स्वयं विश्वेश्वरके समान होते हैं।

नाना प्रकारका उत्पात उपस्थित होने पर एक करवीरपुष्प और दो हजार पत्र द्वारा काली और तारा आदि देवियोंकी पूजा करनेसे सब प्रकारका उत्पात जाता रहता है और पीछे सौभाग्यका उदय होता है। वक, जाति, नीलोत्पल, पद्म, रुद्रजट, कृष्णापराजिता, मालूरपत्र, द्रोण और केतकीपुष्प आदि द्वारा स्त्री-देवताओंको पूजा विशेष प्रशस्त है। प्रायः सभी तन्त्रोंने इन सब पुष्पोंकी विशेष प्रशंसा लिखी है।

योगिनीतन्त्र ७म पटल, पुरश्चरणरसोल्लास १०म पटल, बृहन्नीलतन्त्र २य पटल आदिमें इन सब पुष्पोंके विशेष विवरण और प्रशंसादिका विषय लिखा है। विस्तार हो जानेके भयसे यहां नहीं दिया गया।

२ स्त्रीरजः, स्त्रियोंके ऋतुकालको पुष्पोद्गम कहते हैं। स्त्रियोंके पुष्पोद्गमके बाद वे युवती और जब तक पुष्पोद्गम नहीं होता, तब तक कन्या कहलाती हैं।

"पुष्पकाले शुचिस्तस्मादपत्यार्थी स्त्रियं व्रजेत्।"
(सुश्रुत)

पुत्रकामीको चाहिये, कि स्त्रीके पुष्पकालमें शुचि हो कर मैथुनकर्म करे।

यह पुष्प दो प्रकारका है—शुद्ध और अशुद्ध। शुद्ध पुष्प या विशुद्ध शोणित फलित है अर्थात् गर्भधारणमें समर्थ होता है। अशुभ पुष्प फलित नहीं होता।

सुश्रुतके मतसे जिस ऋतुशोणितका वर्ण शशकशोणितकी तरह या लाक्षारसकी तरह होता और जिससे वस्त्र नहीं रंगता, ऐसा ऋतुशोणित विशुद्ध माना गया है। त्रिदोष और शोणित ये चार पृथक् रूपमें वा इनमेंसे दो अथवा सभी मिल कर ऋतुशोणित दूषित होनेसे सन्तान नहीं होती। (सुश्रुत शारीरस्थान २ अ०)

चरक और सुश्रुतके शारीरस्थानमें शुक्र और शोणितका विशेष विवरण लिखा है। रसरत्नाकरमें लिखा है—जिसका पुष्प (ऋतुशोणित) वात-हत हो, उसके फल (सन्तान) नहीं होता। इसमें योनि और कटिमें वेदना होती है तथा अधिक परिमाणमें रक्तस्राव होता है। जिसका पुष्प पित्तहत हो, उसके भी सन्तान नहीं होती, परन्तु उष्ण जम्बूफल सदृश शोणित निकलता है और कटि तथा उदरमें बड़ी वेदना होती है। जिसका पुष्प श्लेष्महत हो, उसके भी सन्तान नहीं होती। इसमें अधिक परिमाणमें पिच्छिल घना शोणितस्राव होता और योनि तथा नाभिदेशमें बड़ी पीड़ा होती है। इसका विशेष विवरण रजस्, आर्त्तव, ऋतु, ऋतुमती और रजस्वला शब्दमें देखो।

तान्त्रिक लोग पुष्पिता (ऋतुमती) स्त्री द्वारा नाना प्रकारके तन्त्रोक्त क्रिया-कलापका अनुष्ठान करते हैं।

३ चक्षुरोगविशेष, फूला, फूली।

हारीतके चिकित्सित-स्थानमें लिखा है—

"पूर्वाहारविहारैस्तु नेत्रे पुष्पञ्च जायते।
प्रथमं सुखसाध्यं स्यात् द्वितीयं कष्टसाध्यकं॥
तृतीयं शस्त्रसाध्यन्तु चतुर्थं दुःखसाध्यकम्॥" इत्यादि।
(हारीतचिकि० ४४ अ०)

असमयमें आहार और विहार तथा नेत्ररोगमें जो सब वस्तु खाना मना है, वही सब वस्तु खानेसे चक्षुमें पुष्परोग होता है। प्रथम सुखसाध्य, द्वितीय कष्टसाध्य, तृतीय शस्त्रसाध्य और चतुर्थ असाध्य है।

इसकी चिकित्सा—शङ्ख-पुष्प, लोध्र, शङ्खनाभि और मनःशिला इन सब द्रव्योंको एकत्र कर यदि वायुके बिगड़नेसे पुष्परोग हुआ हो, तो कांजी द्वारा, पित्तके बिगड़नेसे हुआ हो, तो पयः द्वारा और यदि श्लेष्माके बिगड़नेसे हुआ हो, तो मूत्र द्वारा पीसे, पीछे उसे छायामें

सुखने दे। वादमें काजल वना कर चक्षुमें देनेसे वह पुष्प रोग जाता रहता है। ( हारीतचिकि० ४४ अ० )

दूसरा तरीका—हरीतकी, वच, कुट, पीपर, मिर्च, विभीतक-मज्जा, शङ्खनाभि और मनःशिला इन सव द्रव्योंको समान भागोंमें वांट कर वकरीके दूधसे पीसे, वादमें वत्ती वना कर पुष्परोगमें प्रयोग करनेसे द्विवार्षिक पुष्परोग एक महीनेमें आरोग्य हो जाता है। इसका नाम चन्द्रोदयवर्त्ति है और यह दृष्टिप्रसादनी माना गया है।

४ घोटकलक्षणविशेष, घोड़ोंका एक लक्षण, चित्ती। अश्ववैद्यकमें लिखा है—

"आगन्तुवस्तुरङ्गस्य ये भवन्त्यन्यवर्णगाः।
विन्दवः पुष्पसंज्ञास्तु ते हिताहितसंज्ञकाः॥"

जिस वर्णका घोड़ा हो उससे भिन्न रंगकी चित्तीको पुष्प कहते हैं। यह पुष्प-चिह्न हित और अहितके भेदसे दो प्रकारका है। किस किस स्थानमें यह चिह्न रहनेसे हित अर्थात् शुभ और किस स्थानमें रहनेसे अशुभ होता है, इसका विषय नीचे दिया जाता है—

अपान, ललाट, भ्रूमध्य, मूर्द्धा, निगाल और केशान्त इन सव स्थानोंमें यदि पुष्पचिह्न हो, तो शुभ; स्कन्ध, वक्षःस्थल, कक्ष, मुष्क और हनुमें हो, तो स्वामीका हित; नाभि, केश, कण्ठ और दन्तमें पुष्पचिह्न हो, तो स्वामीकी सर्वार्थसिद्धि होती है।

अहितचिह्न—अधरोष्ठ, कण्ठस्थल, प्रोथ, उत्तरौष्ठ, नासिका, गण्डद्वय, शङ्खद्वय, भ्रूद्वय, ग्रीवा, सृक्कदेश, स्थूरक, स्फिचप्रदेश, पायु और क्रोड़ इन सव स्थानोंमें अश्वका पुष्पचिह्न निन्दित है।

घोड़े के जिन सव हित-पुष्पचिह्नोंका विषय कहा गया है, वे सव पुष्प-चिह्नयुक्त घोड़े रहें, तो मालिकका नानाविध कल्यान होता है। अहित-चिह्नयुक्त घोड़े के रहनेसे मालिक पद पदमें कष्ट पाता है। इस कारण ऐसे घोड़े को भूल कर भी अपने यहां न रखें। काला और पीला पुष्पचिह्नको सभी जगह निन्दनीय माना गया है। ( अश्ववैद्यक ३।८२-६२ )

५ विकाश, ६ कुबेरका रथ, पुष्परथ। ७ पुष्पाञ्जन, एक प्रकारका सुरमा। २ रसाञ्जन, रसौत। ६ पुष्करमूल। १० लवङ्ग। ११ मांस।

पुष्पक ( सं० क्ली० ) पुष्पमिव पुष्पैर्वा कायति प्रकाशते कै-क, पुष्प-संज्ञायां कन् वा। १ रीतिपुष्प। पुष्पमिव प्रतिकृतिः ( इवेप्रतिकृतौ। पा ५।३।६६ ) इति कन्। २ कुबेर-विमान, कुबेरका विमान ( Air-ship )। कुबेरके रथका नाम पुष्पक-रथ था। रावणने कुबेरको हरा कर यह विमान छीन लिया था और वहुत दिनों तक यह उसीके पास रहा। रावणके वधके उपरान्त रामने इसे फिर कुबेरको दे दिया। यह विमान आकाशमार्गसे चलता था। ३ नेत्ररोग, आँखका एक रोग, फूला, फली। ४ रत्नकङ्कण, जड़ाऊ कंगन। ५ रसाञ्जन, रसौत। ६ लोहे या पीतलकी मैल। पुष्प-स्वार्थे-कन्। ७ पुष्प, फूल। ( पु० ) ८ निर्विष सर्पजातिभेद, विना विषका साँप। गलगोली, शूकपत्र, अजगर, दिव्यक, वर्षाहिक, पुष्पशकली और पुष्पक प्रभृति निर्विष जातिके सर्प हैं। ६ पर्वतभेद, एक पर्वतका नाम। १० प्रसादका मण्डपभेद, प्रासाद वनानेमें एक प्रकारका मंडप। विश्वकर्मप्रकाशमें इसका विषय इस प्रकार लिखा है,—प्रासाद प्रस्तुत करनेमें तदनुरूप मण्डप भी प्रस्तुत करना चाहिए। यह मण्डप नाना प्रकारका होता है, उसमेंसे पुष्पक, पुष्पभद्र, सुवृत, मृत नन्दन, कौशल्य प्रभृति मण्डप शुभजनक है। पुष्पकमण्डप चौंसठ खंभोंका होना चाहिये।

अपराजितप्रभामें लिखा है, कि जिस स्तम्भका चतुष्कोण आठ भागमें विभक्त हो, उसे पुष्पक कहते हैं।

११ इन्द्रका प्रिय शुकपक्षिभेद। यमको देखते ही यह पक्षी उड़ जाता था, इसलिए देवताओंने उसकी प्राण रक्षाके लिये यमसे अनुरोध किया। किन्तु कालके हाथमें वह पक्षी पतित हुआ और देवताओंके अनुरोध करने पर भी मृत्युने उसे धर दवाया। १२ हीराकसीस। १३ मिट्टीकी अंगीठी। १४ पीतल।

पुष्पकरण्डक ( सं० क्ली० ) पुष्पाधार करण्ड इव कायतीति कै-क, वहुतरमनोरमपुष्पाधारकत्वादस्य तथात्वं। उज्जयिनीका एक पुराना उद्यान या वगीचा जो महाकालके मन्दिरके पास था।

पुष्पकरण्डिनी ( सं० स्त्री० ) पुष्पकरण्डकं शिवोद्यानमस्त्यस्य। इति इनि, स्त्रियां ङीप्। उज्जयिनी।

पुष्पकर्ण ( सं० त्रि० ) पुष्पं कर्णे यस्य। वह जिसके कानमें पुष्प हो।

पुष्पकार ( सं० त्रि० ) पुष्पसूत्र-रचयिता, गोभिल।

पुष्पकाल ( सं० पु० ) पुष्पस्य कालः। १ स्त्रियोंका ऋतु-समय। पुष्पप्रधानः कालः। २ कुसुमप्रधान वसन्तकाल।

पुष्पकासीस ( सं० क्ली० ) पुष्पमिव कासीसं। पीतवर्ण कासोस, हीराकसीस। पर्याय—कंसक, नेत्रौषध, वत्सक, मलीमस, ह्रस्व, विपद्, नीलमृत्तिका। गुण—तिक्त, शीत और नेत्ररोगनाशक। इसके लगानेसे पामा और कुष्ठादि नाना प्रकारका त्वक्‌दोष विनष्ट होता है। भावप्रकाशमें इसका विषय इस प्रकार लिखा है,—पीतवर्ण कासीसको पुष्पकासीस कहते हैं। इसका गुण—अम्ल, तिक्त, कषाय-रस, उष्णवीर्य, केशका हितकर, वायु, कफ, नेत्रकण्डू, विष, मूत्रकृच्छ्र, अश्मरी और श्वित्ररोगनाशक है।

पुष्पकीट ( सं० पु० ) पुष्पप्रियः कीटः। २ भ्रमर, भौंरा। २ कुसुम-क्रमिमात्र, फूलका कीड़ा।

पुष्पकृच्छ्र ( सं० पु० ) एक व्रत जिसमें केवल फूलोंका क्वाथ पी कर महीना भर रहना पड़ता है।

पुष्पकेतन ( सं० पु० ) पुष्पं केतनं ध्वजो यस्य। कामदेव।

पुष्पकेतु ( सं० क्ली० ) पुष्पनिर्मितः केतुरिव। १ कुसुमाञ्जन, पुष्पाञ्जन। ( पु० ) २ कामदेव।

पुष्पगण ( सं० पु० ) पुष्पाणां गणः। पुष्पवर्ग, फूलोंका समूह। अर्कप्रकाश-चिकित्साग्रन्थमें इसका विषय इस प्रकार लिखा है,—चार प्रकारका स्थलपद्म, सेवती, गुलदावती, नेपाली, गुलाब, गुलाबास, दण्डिनी, जाती, यूथी, राजवल्ली, तीन प्रकारकी छोटी यूथो, चम्पक, नागचम्पक, वकुल, कदम्ब, कुन्द, शिवमल्ली, दो प्रकारका कुब्ज, दो प्रकारकी केतकी, किङ्किरात, कर्णिकार, दो प्रकारका अशोक, वाणपुष्प, चार प्रकारका कुरुण्डक, तिलक, मुचुकुन्द, चार प्रकारका वन्धूक, चार प्रकारकी जवा, दो प्रकारकी वसुन्धरी, अगस्ति, दमन, मारु, पपरी, वहुवर्णिका, दो प्रकारका पाटल और सूर्य्यमुखी इन सब फलोंका समूह पुष्पगण कहलाता है।

पुष्पगण्डिका ( सं० स्त्री० ) नर वा नारीका विरुद्ध अभिप्राय वा चेष्टा।

पुष्पगन्धा ( सं० स्त्री० ) शुक्ल यूथिका, सफेद जूही।

पुष्पगवेधुका ( सं० स्त्री० ) नागवला।

पुष्पगिरि—१ कुर्गराज्यकी उत्तरपश्चिम सीमाके पश्चिम घाटकी एक शाखा। इसका दूसरा नाम सुब्रह्मण्यशैल है। यह दक्षिण कनाड़ा और महिसुरके हसन जिलान्तर्गत अक्षा० १२° ४' उ० और देशा० ७५° ४४' पू०के मध्य, समुद्रसे ५६२६ फुट ऊंचे पर अवस्थित है। यद्यपि यह गिरि दुरारोह है, तो भी यहाँके सुब्रह्मण्यदेवके माहात्म्यप्रयुक्त वहुत-से मनुष्य आते हैं। पौष मासमें यहां मेला लगता है जिसमें वहुत यात्री इकट्ठे होते हैं।

२ मन्द्राज प्रदेशके कड़ापा जिलान्तर्गत कड़ापा शहरसे ८ मील उत्तर और पेन्नेरु नदीके उत्तरकूल पर अवस्थित एक शैल। यहां वैद्यनाथस्वामी आदिके कई एक प्राचीन विष्णुमन्दिर हैं और उनमें खोदित शिलालिपि भी देखी जाती है।

३ चीनपरिव्राजक यूएनचुअङ्ग-वर्णित उड्रराज्यकी दक्षिण-पश्चिम सीमा पर अवस्थित एक गिरि और उसके ऊपर एक सङ्घाराम। चीनपरिव्राजकने लिखा है, कि उपवासके दिन इस सङ्घारामके एक प्रस्तरमय स्तूपसे अपूर्व ज्योति निकलती और अनेक आश्चर्य घटना देखनेमें आती थीं।

पुष्पगृह ( सं० क्ली० ) पुष्पनिर्मितं गृहं। फूलका घर।

पुष्पग्रन्थन ( सं० क्ली० ) पुष्पस्य ग्रन्थनं। फूल गूंथना, माला गूंथना।

पुष्पघातक ( सं० पु० ) हन्तीति हन-ण्वुल्, घातकः, पुष्पाणां पुष्पवृक्षाणां घातकः नाशकः। फूलका नाशक।

पुष्पचाप ( सं० पु० ) पुष्पमेव, पुष्पमयो वा चापो यस्य। १ कामदेव। पुष्पाणां चापः। २ फूलधनुः, फूलका धनुष।

पुष्पचामर ( सं० पु० ) पुष्पं चामरं इव यस्य। १ दमनवृक्ष, दौना। २ केतक, केवड़ा।

पुष्पज ( सं० क्ली० ) पुष्पाज्जायते जन-ड। १ पुष्परस, फूलका रस। २ पुष्पजातमात्र, फूलसे उत्पन्न वस्तु। यथा,—गुलावजल प्रभृति। स्त्रियां टाप्। ३ पुष्पशर्करा, फूलका गुड़।

पुष्पजाति ( सं० स्त्री० ) मलयपर्वतसे निकली हुई एक नदी।

पुष्पजासव ( सं० पु० ) पद्मादि दशविध पुष्पजात आसव, वह अर्क या मद्य जो दश प्रकारके फलोंसे बनाया जाता है। पद्म, उत्पल, नलिन, कुमुद, सौगन्धिक, पुण्डरीक, शतपत्र, मधूक, प्रियंगु और धातकी इन दश प्रकारके पुष्प द्वारा यह आसव प्रस्तुत होता है।

पुष्पद ( सं० पु० ) पुष्पं ददातीति दा-क। १ वृक्ष, पेड़, गाछ। ( त्रि० ) २ पुष्पदातृमात्र, फूल देनेवाला।

पुष्पदंष्ट्र (सं० पु०) पुष्पमिव दंष्ट्रो यस्य। नागभेद, एक नाग।

पुष्पदन्त ( सं० पु० ) पुष्पमिव शुक्लो दन्तो यस्य। १ वायुकोणस्थ दिग्गज, वायुकोणका दिग्गज। २ विद्याधर-विशेष, एक विद्याधर। ३ वर्त्तमान अवसर्पिणीके नवम जैनभेद। ४ नागभेद, एक नागका नाम। ५ पार्वतीप्रदत्त कार्त्तिकेयका अनुचरविशेष, पार्वतीका दिया हुआ कार्त्तिकेयका एक अनुचर। ६ विष्णुके एक अनुचरका नाम। ७ शिवका अनुचरभेद, शिवका अनुचर एक गन्धर्व जिसका रचा हुआ *महिम्नस्तोत्र* कहा जाता है।

कथासरित्सागरमें लिखा है, कि पुष्पदन्त नामक शिवके एक अनुचर था। इसने छिप कर शिवपार्वतीका कथोपकथन सुना। इस पर महादेवजीने क्रुद्ध हो कर इसे शाप दिया। उसी शापसे पुष्पदन्त मर्त्यलोकमें कात्यायन वररुचि नामसे कौशाम्बी नगरमें ब्राह्मणकुलमें उत्पन्न हुआ। इसके जन्मके बाद ही आकाशवाणी हुई, कि यह बालक श्रुतिधर और वर्षपण्डितसे विद्यालाभ करेगा।

इसका विशेष विवरण वररुचि शब्दमें देखो।

गन्धर्वराज पुष्पदन्त किसी समय शिवका निर्माल्य लांघ गया था इससे शिवने शाप द्वारा इसका आकाश-गमन रोक दिया था। पीछे महिम्नस्तोत्र बना कर पाठ करनेसे फिर खेचरत्व प्राप्त हो गया। महिम्नस्तव शिव-पूजामें पढ़ा जाता है। पार्वतीकी सङ्गिनी जया इसी पुष्पदन्तकी पत्नी थी। ८ शत्रुञ्जयगिरिका नामान्तर। ९ चन्द्रसूर्य, चान्द और सूरज। ( क्ली० ) १० नगरद्वारभेद, एक प्रकारका नगर-द्वार।

पुष्पदन्तक ( सं० पु० ) गन्धर्वविशेष, एक गन्धर्व। ये *महिम्नस्तव*के प्रणेता थे।

पुष्पदन्ततीर्थ ( सं० क्ली० ) शम्भल ग्रामके अन्तर्गत तीर्थ-भेद।

पुष्पदन्तभिद् ( सं० पु० ) शिव, महादेव।

पुष्पदर्शन ( सं० क्ली० ) रजोदर्शन।

पुष्पदामन् ( सं० क्ली० ) पुष्प-निर्मितं दाम। १ पुष्पनिर्मित माल्य, फूलकी बनी माला। २ छन्दोभेद, इस छन्दके प्रति-पादमें १६ अक्षर रहते हैं। लक्षण—

"भूता श्वाश्वान्तं मतनसररगैः कीर्त्तितं पुष्पदाम।"

( वृत्तरत्नाकरटीका )

पुष्पद्रव ( सं० पु० ) पुष्पाणां द्रवः। १ पुष्परस, फूलका रस। पर्याय—पुष्पसार, पुष्पस्वेद, पुष्पज, पुष्पनिर्यासक, पुष्पाम्बुज। गुण—कषाय, शैत्यत्व, दाह, भ्रम, आर्त्ति, वमि, मोह, मुखामय, तृष्णा, पित्त, कफदोष और अरुचि-नाशक। गुलाबजल आदिको पुष्पद्रव कहते हैं। २ मधु।

पुष्पद्रुम ( सं० पु० ) पुष्पवृक्ष, फूलका गाछ।

पुष्पद्रुमकुसुमितमुकुट ( सं० पु० ) गन्धर्वराजभेद।

पुष्पध ( सं० पु० ) व्रात्यविप्रजात जातिभेद, व्रात्य ब्राह्मण-से उत्पन्न एक जाति। मनुमें इस जातिके विषयमें इस प्रकार लिखा है,—

"व्रात्यात्तु जायते विप्रात् पापात्मा भूर्जकण्टकः।
आवन्त्यवाटधानौ च पुष्पधः शैख एव च॥"

( मनु १०।२१ )

व्रात्य ब्राह्मणकी सवर्णा पत्नीसे जो सन्तान उत्पन्न होती है, उसे पुष्पध कहते हैं।

पुष्पधनुस् ( सं० पु० ) पुष्पं धनुर्यस्य, विकल्पे न अनङ्। १ कामदेव। २ पुष्पका धनुष।

पुष्पधन्वन् (सं० पु०) पुष्पं धनुर्यस्य, (धनुषश्च। पा ५।४।१३२) इति अनङ् आदेशः। १ कामदेव। २ औषधविशेष, एक रसौषध। प्रस्तुत प्रणाली— रससिन्दूर, सीसा, लोहा, अभ्रक और वङ्ग इन सब द्रव्योंको एक साथ मिला कर धतूरा, भांग, जेठी मधु, सेमरामूल और पानके रसकी भावना दे कर इसे प्रस्तुत करना चाहिए। इसका घी, मधु, चीनी और दूधके साथ सेवन करनेसे रतिशक्ति बढ़ती है। ( भैषज्यरत्ना० ध्वजभङ्गाधि० )

पुष्पधर ( सं० पु० ) महादेव।

पुष्पधारण ( सं० पु० ) पुष्पं धारयति धारि-ल्यु। विष्णु।

पुष्पध्वज ( सं० पु० ) पुष्पं ध्वजो यस्य। पुष्पकेतन, कामदेव।

पुष्पनिक्ष (सं० पु०) पुष्पं निक्षति चुम्बतीति पुष्प-निक्ष-अण् (कर्म यण। पा ३।२।१) भ्रमर, भौंरा।

पुष्पनिर्यास (सं० पु०) पुष्पस्य निर्यासः। पुष्परस, मकरन्द, फूलका रस। इसका गुण—शीतल, कषाय, स्थौल्य-कारक, दाह, भ्रम, पीड़ा, वमि, मोह, वक्तपीड़ा, तृष्णा, कफ, पित्त और अरुचिनाशक है।

पुष्पनेत्र (सं० क्ली०) पुष्पनिर्मितं नेत्रं। पुष्पनिर्मित वस्ति-शलाकावयवभेद, वस्तिकी पिचकारीकी सलाई।

पुष्पन्धय (सं० पु०) पुष्पं धयतीति धेट्-पाने खश (अरुर्द्विषदजन्तस्य मुम्। पा ६।३।६७) इति मुम्। १ भ्रमर, भौंरा। (त्रि०) २ पुष्परसपानकर्त्ता, फूलका रस पीने-वाला।

पुष्पपत्र (सं० क्ली०) पुष्पस्य पत्रं। पुष्पदल, फूलकी-पत्ती।

पुष्पपत्रिन् (सं० पु०) पुष्पं तन्मयं पत्री वाणो यस्य। कुसुमशर, कामदेव।

पुष्पपथ (सं० पु०) पुष्पस्य स्त्रीरजसः पन्थाः सरणिः। स्त्रियोंके रजके निकलनेका मार्ग, योनि, भग।

पुष्पपाण्डु (सं० पु०) मण्डलि-सर्पभेद, एक प्रकारका साँप।

पुष्पपिण्ड (सं० पु०) अशोकवृक्ष, अशोकका पेड़।

पुष्पपुट (सं० पु०) १ पुष्पका आवरण, फूलकी पंख-ड़ियोंका आधार जो कटोरीके आकारका होता है। २ तद्वत् हस्तस्थापन, उक्त आकारका हाथका चंगुल।

पुष्पपुर (सं० क्ली०) पुष्पवत् पाटलिपुष्पयुक्तं तद्वत् शोभा-जनकं वा पुरं। १ पाटलिपुत्रनगर, वर्त्तमान पाटलिपुत्र (पटना)-का एक नाम। २ काशीके निकटवर्त्ती एक प्राचीन ग्राम।

पुष्पप्रचय (सं० पु०) पुष्प-प्र-चि-अच्। चौर्यद्वारा कुसुम-हरण, फल चुराना।

पुष्पप्रचाय (सं० पु०) पुष्प-प्र-चि 'हस्तादाने चेरस्तेये' इति घञ्, हस्तादान इत्येनेन प्रत्यासत्तिरादेयस्य गम्यते। हस्त द्वारा कुसुमचयन, हाथसे फल तोड़ना।

पुष्पप्रचायिका (सं० स्त्री०) पर्यायेण पुष्पाणां चयनं, प्र-चि-ण्वुल्, तदन्तस्य स्त्रीत्वं, क्रीड़ात्वात् नित्यस०, आद्युदात्तता च। परिपाटीपूर्वक कुसुम-चयन, नियमपूर्वक फल तोड़ना।

पुष्पफल (सं० पु०) पुष्पयुक्तं फलं यस्य। १ कुष्माण्ड, कुम्हड़ा। २ कपित्थ, कैथ। (क्ली०) ३ अर्जुनवृक्ष।

पुष्पफलशाक (सं० पु०) पुष्पशाक और फलशाक माल, अलावू आदिका साग। इसका गुण—पित्तनाशक, वायु-वर्द्धक, स्वादु, मूत्र और पुरीषवर्द्धक है।

पुष्पफलद्रुम (सं० पु०) फलफलसे शोभित वृक्ष।

पुष्पफला (सं० स्त्री०) कुष्माण्डलता।

पुष्पवलि (सं० पु०) पुष्पोपहार, फूलकी वलि या भेंट।

पुष्पभद्र (सं० पु०) मण्डपभेद, वास्तुशिल्पमें एक प्रकार-का मण्डप जिसमें ६२ खंभे हों।

पुष्पभद्रक (सं० क्ली०) देवोद्यानविशेष, देवताओंका एक उपवन।

पुष्पभद्रा (सं० स्त्री०) १ एकाम्रकाननके निकट प्रवाहित नदीभेद। २ मलयगिरिके पश्चिमकी एक नदी।

पुष्पभव (सं० पु०) मकरन्द, मधु।

पुष्पभूति (पुण्यभूति)—१ सम्राट् हर्षवर्द्धनके पूर्वपुरुष जो शैव थे। २ काम्बोज या काबुलके एक हिन्दू राजा। ये ईसाकी सातवीं शताब्दीमें राज्य करते थे।

पुष्पभूषित (सं० त्रि०) पुष्पेण भूषितः। १ कुसुमालं-कृत, फूलसे सुशोभित। २ वणिक्नायक रूपक-प्रक-रणभेद। प्रकरण शब्द देखो।

पुष्पमञ्जरिका (सं० स्त्री०) इन्दीवरलता, नीलपद्मिनी।

पुष्पमञ्जरी (सं० स्त्री०) १ घृतकरञ्ज, घीकरंज। २ पुष्प-मञ्जरी, फूलकी मंजरी।

पुष्पमण्डन (सं० क्ली०) फूलका अलङ्कार। मणि और सुवर्णादि निर्मित भूषणका जैसा आकार प्रकार होता है, कुसुमका भी वैसा ही आकार प्रकार देखा जाता है। किरीट, वालपथ्या, कर्णपूर, ललाटिका, ग्रैवेयक, अङ्गद, काञ्ची, कटका, मणिवन्धिनी, हंसक और कञ्चुकी इत्यादि नाना प्रकारके पुष्पमण्डन हैं। रूपगोस्वामि-रचित वृह-द्गणोद्देश-दीपिकामें इनकी रचनाप्रणाली सविस्तार लिखी है।

पुष्पमय (सं० त्रि०) पुष्प स्वरूपार्थे मयट्। पुष्पस्वरूप, फूलमय।

पुष्पमाल (सं० स्त्री०) पुष्पाणां माला। फूलकी माला।

पुष्पमास (सं० पु०) पुष्पाणां मासः, पुष्पप्रधानो मासो

वा। वसन्त ऋतुके दो महीने। इस समय नाना प्रकारके फूल होते हैं, इस लिये वसन्तकालको पुष्पमास कहते हैं।

पुष्पमित्र ( पुष्यमित्र )—एक पराक्रान्त हिन्दू राजा। ये २री शताब्दीमें मगधदेशमें राज्य करते थे। पुराणके मतसे—ये शुङ्गवंशके प्रथम राजा थे, मौर्यवंशके बाद सिंहासन पर अभिषिक्त हुए। बहुतोंका कहना है, कि महाभाष्यकर पतञ्जलि इनके समयमें विद्यमान थे। ये यागयज्ञप्रिय हिन्दू-राजा थे। जिनसेनके हरिवंशके मतसे इस पुष्पमित्रवंशने ३० वर्ष तक राज्य किया—

"त्रिंशत्तु पुष्पमित्राणां षष्टिर्वस्वग्निमित्रयोः।" (६०।८५)

पतञ्जलि देखो।

दिव्यावदानके अन्तर्गत अशोकावदानमें लिखा है,—मौर्याधिप अशोकके स्वर्गवासी होने पर उनके अमात्योंने सम्पदि (सम्प्रति)-को राजसिंहासन पर बिठाया। सम्पदिके पुत्र बृहस्पति, बृहस्पतिके पुत्र वृषसेन, वृषसेनके पुत्र पुष्पधर्मा और पुष्यधर्माके पुत्र पुष्यमित्र थे। पुष्यमित्रने राजा हो कर अमात्योंसे कहा, 'ऐसा कौन-सा उपाय है, जिससे मेरा नाम चिरस्थायी हो सकता है?' उन्होंने जवाब दिया, 'राजा अशोक ८४००० धर्मराजिकाकी प्रतिष्ठा कर कीर्त्ति स्थापन कर गये हैं। आप भी वही कीजिये।' इस पर पुष्यमित्रने कहा, 'अलावा इसके क्या और कोई उपाय है?' ब्राह्मण पुरोहितोंने उत्तर दिया, कि इसके विपरीत कार्य द्वारा भी आपका नाम चिरस्थायी हो सकता है। ब्राह्मणोंकी सलाहसे पुष्यमित्र समस्त भगवच्छासन, स्तूप और भिक्षु-परिगृहीत सङ्घारामको ध्वंस करने लगे। इस प्रकार भिक्षुकोंको विनाश करते हुए वे शाकलमें उपस्थित हुए। यहां आ कर उन्होंने यह ढिंढोरा पिटवा दिया, कि जो श्रमणके शिर काट लावेगा, उसे दो सौ दीनार इनाम मिलेगा। इस प्रकार वे वृद्ध और अर्हत्-प्रभृतिका भी विनाश करने लगे। उनके इस अत्याचारसे सभी घबड़ा गये। अन्तमें दंष्ट्रानिवासी एक यक्षने पुष्यमित्रको छलपूर्वक एक पर्वत पर ले जा कर मार डाला। पुष्यमित्रके साथ साथ मौर्यवंशका भी चिराग बुझ गया।

२ एक राजवंश। गुप्तसम्राट् स्कन्दगुप्तने इस वंशको परास्त किया था।

पुष्पमृत्यु ( सं० पु० ) देवनलवृक्ष, एक प्रकारका नरकट, बड़ा नरसल।

पुष्परक्त ( सं० पु० ) पुष्पे पुष्पावच्छेदे रक्तं रक्तवर्णं यस्य, वा पुष्पं रक्तं यस्य। सूर्यमणिवृक्ष, सूर्यमणि नामके फूलका पौधा।

पुष्परजस् ( सं० क्ली० ) पुष्पाणां रजः। पुष्परेणु, फूलकी धूल, पराग।

पुष्परथ ( सं० पु० ) पुष्पनिर्मितो रथः। फूलका रथ।

पुष्परस ( सं० पु० ) पुष्पाणां रसः। फूलका मधु।

पुष्परसाह्वय ( सं० क्ली० ) पुष्परस इत्याह्वय आख्या यस्य। मधु।

पुष्परसोद्भव ( सं० क्ली० ) मधु।

पुष्पराग ( सं० पु० ) पुष्पस्येव रागो वर्णो यस्य। मणिविशेष, पुखराज। पर्याय—मञ्जुमणि, वाचस्पतिवल्लभ, पीत, पीतस्फटिक, पीतरक्त, पीताश्म, गुरुरत्न, पीतमणि, पुष्पराज। गरुड़पुराणके ७५वें अध्यायमें इस मणिके वर्ण, गुण, परीक्षा और मूल्यादिका विवरण सविस्तार लिखा है। उक्त पुराणमें एक जगह लिखा है, कि असुरोंका चमड़ा हिमालय पर्वत पर गिरा था उसीसे महागुणसम्पन्न पुष्परागकी उत्पत्ति हुई है। कुछ पीला वा पाण्डुवर्ण कान्तिविशिष्ट निर्मल पत्थर विशेष ही पुष्पराग नामसे प्रसिद्ध है। यह पत्थर यदि ललाई लिये पीला हो, तो उसे कुरुण्टक और यदि सफेदी तथा ललाई लिये पीला हो, तो उसे कषाय कहते हैं।

विशेष विवरण पुखराज शब्दमें देखो।

पुष्पराज ( सं० पु० ) पुष्पमिव राजते राज-अच्। पुष्पराग, पुखराज।

पुष्पराजप्रसारिणी-तैल ( सं० क्ली० ) तैलौषधभेद। इसकी प्रस्तुत प्रणाली यों है,—तिलतैल ६४ सेर, क्वाथार्थ गन्धभेदाल १०० पल, जल ६४ सेर, शेष १६ सेर, गाय और भैंसका दूध १६ सेर, पद्म और शतमूलीका रस प्रत्येक ६४ सेर; कल्कार्थ सौंफ, पीपल, इलायची, कुट, कण्टकारी, सोंठ, यष्टिमधु, देवदारु, शालपर्णी, पुनर्णवा, मंजिष्ठा, तेजपत्र, रास्ना, वच, यमानि, गन्धतृण, जटामांसी, निसिन्धा, वेड़ेला, चितामूल, गोक्षुर, मृणाल और शतमूली प्रत्येक २ तोला इन सबोंको एक साथ मिला कर

यथानियमसे तैल प्रस्तुत करना चाहिये। इस तेलके लगानेसे भग्न, खञ्ज, पंगु, शिरोरोग, हनुग्रह और सब प्रकारकी वातज व्याधि बहुत जल्द जाती रहती है।
(भैषज्यरत्ना० वातव्याधिरोग-धि०)

पुष्परेणु (सं० पु०) पुष्पाणां रेणुः ६-तत्। कुसुमरजः, पराग, फूलकी धूल।

पुष्परोचन (सं० पु०) पुष्पं रोचने वासाय पुष्पेषु रोचनः रुचिप्रदो वा। नागकेशर।

पुष्पलाव (सं० पु०) पुष्पं लुनाति अवचिनोति मालाद्यर्थमिति, पुष्प-लू-अण्। मालाकार, माली, फूल चुननेवाला।

पुष्पलावन (सं० पु०) उत्तर दिशाका एक देश।

पुष्पलाविन् (सं० त्रि०) पुष्प-लू-णिनि। मालाकार, माला बनानेवाला।

पुष्पलावी (सं० स्त्री०) पुष्पलाव स्त्रियां ङीप्। मालाकार-पत्नी, मालिन, फूल चुननेवाली।

पुष्पलिक्ष (सं० पु०) पुष्पं लिक्षति चुम्बति लिक्ष-अण्। भ्रमर, भौंरा।

पुष्पलिपि (सं० स्त्री०) पुष्पमयी लिपिः। लिपिभेद, एक पुरानी लिपि या लिखावट।

पुष्पलिह् (सं० पु०) पुष्पं लेढ़ीति, लिह्-क्विप्। भ्रमर, भौंरा।

पुष्पवटुक (सं० पु०) नायकभेद।

पुष्पवत् (सं० त्रि०) पुष्पमस्त्यस्या इति पुष्प-मतुप्, मस्य व। १ पुष्पविशिष्ट, पुष्पयुक्त, फूलवाला। (पु०) २ रवि और शशी, सूर्य और चन्द्रमा। 'रवि और शशी इस अर्थमें प्रथमाके द्विवचनान्तमें अर्थात् "पुष्पवन्तौ" ऐसा ही रूप होता है, पृषोदरादिहेतुक यह शब्द अदन्त भी अर्थात् 'पुष्पवन्त' ऐसा भी रूप होता है। गदाधरके शक्तिवादमें ऐसा ही अर्थ निर्णीत हुआ है।

पुष्पवती (सं० स्त्री०) पुष्पवत्-ङीष्। १ तीर्थविशेष, एक तीर्थ। २ रजस्वला, ऋतुमती स्त्री, रजोवती। (त्रि०) ३ फूलवाली, फूली हुई।

पुष्पवन (सं० क्ली०) पुष्पाणां वनं। फलका जङ्गल।

पुष्पवर्ग (सं० पु०) पुष्पाणां वर्गः ६-तत्। सुश्रुतोक्त-विशेष फूल, पुष्पसमूह यथा—

कोविदार (रक्तकाञ्चन); शण और शाल्मलीपुष्प पाकमें मधुर और रक्तपित्तनाशक; वृष (वासक और अगस्त्य (वक) पुष्प तिक्त, परिपाकमें कटु और क्षय-कासनाशक; मधुशिग्रु (रक्त शोभाञ्जन) और शरीर परिपाकमें कटु, वातनाशक और मलमूत्रका सञ्चयकर; अगस्त्यपुष्प अत्यन्त शीतल वा अत्युष्ण नहीं और रात्र्यन्ध व्यक्तिके लिए विशेष उपकारी; रक्तवृक्ष, निम्ब, मुष्कक, अर्क और आसन इन सब वृक्षोंके फूल कफ और पित्त-हारी तथा कूटज कुष्टरोगनाशक; पद्मपुष्प कुछ कुछ तिक्त, मधुर, शीतल, एवं पित्त और कफनाशक; कुमुदपुष्प, मधुर, पिच्छिल, स्निग्ध, आनन्दकर और शीतल; कुवलय और उत्पल कुमुदकी अपेक्षा कुछ भिन्न गुणविशिष्ट; सिन्धुवार पुष्प हितकर और पित्तनाशक; मालती और मल्लिकापुष्प तिक्त और पित्तनाशक; बकुलपुष्प सुगन्धि, विशद तथा हृद्य; पाटलपुष्प भी पूर्वोक्त गुणयुक्त; नागकेशर और कुकुंमपुष्प श्लेष्मा, पित्त तथा विषनाशक; चम्पकपुष्प रक्तपित्तनाशक, शीतल, अथच उष्ण तथा कफनाशक; किंशुक तथा पीतझिण्टीपुष्प कफ और पित्त-नाशक होते हैं। जिन जिन वृक्षोंके जो जो गुण कहे गए हैं, तद्वृक्षजात पुष्पके वे ही सब गुण होंगे।

पुष्पवर्ष (सं० पु०) वर्षपर्वतविशेष, एक वर्ष-पर्वतका नाम, सात वर्ष पर्वतोंमेंसे एक।

पुष्पवर्षिणी (सं० स्त्री०) निर्गुण्डी।

पुष्पवल्लभ (सं० पु०) मल्लिकापुष्पवृक्ष।

पुष्पवाटिका (सं० स्त्री०) फुलवारी, फूलोंका बगीचा।

पुष्पवाटी (सं० स्त्री०) पुष्पाणां वाटी। पुष्पोद्यान, फूलोंका बगीचा।

पुष्पवाण (सं० पु०) पुष्पं वाणो यस्य। १ कामदेव। २ कुशद्वीपस्थ राजभेद, कुशद्वीपके एक राजा। ३ दैत्यभेद, एक दैत्य। ४ कालिदास-प्रणीत पुष्पवाणविलास नामक ग्रन्थवर्णित नायकभेद। ५ फूलोंका वाण।

पुष्पवाहन (सं० पु०) पुष्पं पुष्करं वाहनमिव यस्य। पुष्करराज।

पुष्पवाहिनी (सं० स्त्री०) नदीभेद, एक नदीका नाम।

पुष्पवृक्ष (सं० पु०) पुष्पाणां वृक्षः। फूलका गाछ।

पुष्पवृष्टि (सं० स्त्री०) पुष्पाणां वृष्टिः। पुष्पवर्षण, फूलोंकी वर्षा, ऊपरसे फूल गिरना या गिराना। मङ्गल-उत्सव-

या प्रसन्नता सूचित करनेके लिये फूल गिराए जाते थे।

पुष्पवेणी ( सं० स्त्री० ) फूलकी चोटी।

पुष्पशकटी ( सं० स्त्री० ) आकाशवाणी।

पुष्पशकलिन् ( सं० पु० ) निर्विष जातीय सर्पविशेष, एक प्रकारका विषहीन साँप।

पुष्पशय्या ( सं० स्त्री० पुष्पनिर्मिता शय्या। पुष्प द्वारा प्रस्तुत शय्या, फलोंका बिछावन।

पुष्पशर ( सं० पु० ) कामदेव।

पुष्पशरासन ( सं० पु० ) कामदेव।

पुष्पशर्करा ( सं० स्त्री० ) पुष्पोद्भूता शर्करा। फूलकी चीनी। इसका गुण—स्वादु, हृद्य, शीतल, गुरु, पित्त और कफनाशक है।

पुष्पशाक ( सं० पु० ) ऐसे फूल जिनकी भाजी बनाई जाती है। यथा—कचनाल, सहजन, खैर, रासना, सेमल, अगस्त और नीम।

पुष्पशून्य ( सं० त्रि० ) १ पुष्परहित, विना फूलका। ( पु० ) २ उदुम्बर, गूलर।

पुष्पश्रीगर्भ ( सं० पु० ) बोधिसत्वभेद।

पुष्पश्रेणी ( सं० स्त्री० ) मूसाकानी।

पुष्पसमय ( सं० पु० ) पुष्पस्य समयः। वसन्तकाल।

पुष्पसाधारण (सं० पु०) वसन्तकाल।

पुष्पसायक ( सं० पु० ) पुष्पाणि सायका यस्य। कन्दर्प, कामदेव।

पुष्पसार ( सं० पु० ) पुष्पस्य सारः। १ पुष्पद्रव, फलका रस, गुलाबका जल इत्र आदि अथवा मधु। ( त्रि० ) २ पुष्पश्रेष्ठ।

पुष्पसारा ( सं० स्त्री० ) तुलसी।

पुष्पसूत्र ( सं० क्ली० ) सामवेदीय सूत्रभेद, सामवेदका सूत्रग्रन्थ जो गोभिलरचित कहा जाता है। दाक्षिणात्यमें यह ग्रन्थ फुल्लसूत्र और वररुचिप्रणीत कह कर प्रचलित है। अजातशत्रु और दामोदरने इसकी टीका लिखी है।

पुष्पसेन—धर्मशर्माभ्युदय नामक काव्यके रचयिता।

पुष्पसौरभा ( सं० स्त्री० ) पुष्पे सौरभं यस्याः तीव्रगन्धवत्त्वादेव तथात्वं। कलिहारीका पौधा, करियारी।

पुष्पस्नान ( सं० क्ली० ) पुष्पस्नान देखो।

पुष्पस्वेद ( सं० पु० ) पुष्पाणां स्वेदः। पुष्पद्रव, फलका रस।

पुष्पहास ( सं० पु० ) पुष्पाणां हास इव प्रपञ्चरूपेण प्रकाशो यस्य। १ विष्णु। २ कुसुम-विकाश, फलोंका खिलना।

पुष्पहासा ( सं० स्त्री० ) पुष्पं हास इव यस्याः। रजस्वला स्त्री।

पुष्पहीन ( सं० पु० ) पुष्पेण हीनः। १ कुसुमरहित द्रुम, विना फूलका वृक्ष। २ उदुम्बरवृक्ष, गूलरका पेड़। (त्रि०) ३ विना फलका।

पुष्पहीना ( सं० स्त्री० ) रजःशून्या स्त्री, वह स्त्री जिसे रजोदर्शन न हो, वन्ध्या, बांझ।

पुष्पा ( सं० स्त्री० ) पुष्पं अभिधेयत्वेनास्त्यस्याः इति अच्, टाप्। १ कर्णपुरी, वर्त्तमान भागलपुर। पर्याय—चम्पा, मालिनी। २ बृहच्छत्रपुष्पा, सौंफ।

पुष्पाकर ( सं० पु० ) वसन्त ऋतु। इस समय नाना प्रकारके फूल खिलते हैं, अतः इसे कुसुमाकर कहते हैं। २ एक प्रसिद्ध मीमांसक।

पुष्पाकरदेव ( सं० पु० ) एक संस्कृत कवि।

पुष्पागम ( सं० पु० ) पुष्पाण्यागच्छन्त्यत्र आगम आधारे अप्। वसन्तऋतु।

पुष्पाङ्क ( सं० पु० ) माधवी।

पुष्पाजीव ( सं० पु० ) पुष्पैराजीवति जीविकां निर्वाहयतीति, आ-जीव-अच्। मालाकार, माली।

पुष्पाजीविन् ( सं० पु० ) पुष्पैराजीवतीति आ-जीव-णिनि। मालाकार, माली।

पुष्पाञ्जन ( सं० क्ली० ) पुष्पस्य नेत्ररोगविशेषस्य अञ्जनं। अञ्जनभेद, एक प्रकारका अञ्जन जो पीतलके हरे कसावके साथ कुछ ओषधियोंको पीस कर बनाया जाता है। पर्याय—पुष्पकेतु, कौसुम्भ, कुसुमाञ्जन, रीतिक, रीतिपुष्प, पौष्पक। गुण—शीत, पित्त, हिक्का, प्रदाह, विषदोष, कास और सब प्रकारके नेत्ररोगोंका नाशक।

पुष्पाञ्जलि ( सं० पु० ) पुष्पाणामञ्जलिः। कुसुमाञ्जलि, प्रसूनाञ्जलि, फलोंसे भरी अंजली या अंजली भर फूल जो किसी देवता या पूज्य-पुरुषको चढ़ाये जांय।

पुष्पाणगढ़ ( सं० पु० ) राजतरङ्गिणीमें वर्णित एक ग्राम। इस ग्राममें सोमपालका आश्रम था।

पुष्पानन ( सं० पु० ) पुष्पमिव विकसितमाननमस्मात्। मद्यभेद, एक प्रकारकी शराव।

पुष्पाभिकीर्ण ( सं० पु० ) दर्वीकर सर्पविशेष।

पुष्पाम्बुज ( सं० क्ली० ) पुष्पस्य अम्बुनो जायते जन-ड। मकरन्द।

पुष्पाम्भस् ( सं० पु० ) तीर्थभेद, एक तीर्थ।

पुष्पायुध ( सं० पु० ) पुष्पमायुधमस्य। कुसुमायुध, कामदेव।

पुष्पार्क ( सं० पु० क्ली० ) सेवती प्रभृति पुष्पोत्थ अर्क, सेवती आदि फूलोंका अर्क। अर्कप्रकाशचिकित्सामें इस प्रकार लिखा है, कि सेवन्ती, शतपत्री, वासन्ती, गुलदावती, आमला, यूथिका, चम्पा, वकुल और कदम्ब इन सबोंको केतकीपत्र द्वारा आच्छादन कर अर्क प्रस्तुत करना चाहिये। इसका मिर्चके साथ सेवन करनेसे पुरुषत्व बढ़ता है।

पुष्पार्ण ( सं० पु० ) एक राजा। इनके दोषा और प्रभा नामकी दो पत्नी थीं।

पुष्पावचायिन् ( सं० पु० ) पुष्पमवचिनोति माल्यार्थं अव-चि-णिनि। मालाकार, माली।

पुष्पावती ( सं० स्त्री० ) मध्यप्रदेशान्तर्गत विलहरिका प्राचीन नाम।

पुष्पासव ( सं० क्ली० ) पुष्पस्य आसवं। १ मधु। २ फलोंसे बना हुआ मद्य।

पुष्पासार ( सं० पु० ) पुष्पवृष्टि।

पुष्पास्त्र ( सं० पु० ) पुष्पमस्त्रं यस्य। कुसुमायुध, कामदेव।

पुष्पाह्वा ( सं० स्त्री० ) पुष्पैराह्वयते स्पर्द्धते आ-ह्वे-क, ततष्टाप्। शतपुष्पा, सौंफ।

पुष्पिका ( सं० स्त्री० ) पुष्पति विकसतीवेति पुष्प-ण्वुल्, टापि अत इत्वं। १ दन्तमल, दाँतकी मैल। २ लिङ्गमल, लिङ्गकी मैल। ३ ग्रन्थाध्याय-समाप्तिमें तत्प्रतिपाद्यकथन ग्रन्थांशभेद, अध्यायके अन्तमें वह वाक्य जिसमें कहे हुए प्रसङ्गकी समाप्ति सूचित की जाती है। यह वाक्य "इति श्री" करके प्रायः आरम्भ होता है। यथा, "इति श्री मार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके" इत्यादि।

पुष्पिणी ( सं० स्त्री० ) १ धातकीवृक्ष, धवका पेड़। २ तूलक, रुई। ३ स्वर्णकेतकी।

पुष्पित ( सं० त्रि० ) पुष्प-क्त, पुष्पं जातमस्येति पुष्प-तारकादित्वादितच् वा। १ जातपुष्प, कुसुमित, फूला हुआ। ( पु० ) २ कुशद्वीपके अन्तर्गत पर्वतभेद, कुशद्वीपका एक पर्वत। ३ एक बुद्धका नाम।

पुष्पिता ( सं० स्त्री० ) रजस्वला स्त्री।

पुष्पिताग्रा (सं० स्त्री०) पुष्पितं विकसितमिव अग्रं यस्याः। छन्दोविशेष, एक अर्द्धसमवृत्त। इस छन्दके प्रथम और तृतीय चरणमें १२ तथा द्वितीय और चतुर्थ चरणमें १३ अक्षर होते हैं। इनमेंसे प्रथम और तृतीय चरणमें ७वां, ९वां, ११वां तथा १२वां अक्षर गुरु और शेष वर्ण लघु हैं। द्वितीय और चतुर्थ चरणमें ५वां, ८वां, १०वां, १२वां तथा १३वां वर्ण गुरु और शेष लघु हैं।

पुष्पिन् ( सं० पु० ) पुष्पमत्त्वर्थे इनि। कुसुमयुक्त वृक्ष, फला हुआ पेड़।

पुष्पेषु ( सं० पु० ) पुष्पं इषुर्यस्य। कामदेव।

पुष्पोत्कटा ( सं० स्त्री० ) राक्षसीभेद, सुमाली राक्षसकी केतुमती भार्यासे उत्पन्न चार कन्याओंमेंसे एक जो रावण और कुम्भकर्णकी माता थी।

पुष्पोत्सव ( सं० पु० ) पुष्पकाले स्त्रीणां प्रथम-ऋतु-समये यः उत्सवः। १ स्त्रियोंके प्रथम रजोदर्शनमें एक प्रकारका उत्सव। स्त्रियोंके प्रथम रजोदर्शनमें नाना प्रकारके उत्सवादि होते हैं। २ कुसुमक्रीड़ा, फूलका खेल।

पुष्पोदका ( सं० स्त्री० ) पातालस्थिता नदीभेद, पातालकी एक नदी।

पुष्पोद्भव ( सं० पु० ) दशकुमारचरितोक्त नायकभेद।

पुष्पोद्यान ( सं० पु० ) पुष्पवाटिका, फुलवारी।

पुष्य ( सं० पु० ) पुष्यन्त्यस्मिन्नर्था इति पुष-क्यप् ( पुष्यसिद्धौ नक्षत्रे। पा ३।१।११६ ) १ अश्विनी आदि करके सताईस नक्षत्रके अन्तर्गत ८वां नक्षत्र। नक्षत्रकी आकृति वाणकी-सी है। पर्याय—सिध्य, तिष्य और पुष्य। इस नक्षत्रमें प्रायः सभी शुभ कर्म किये

ज़ा सकते हैं। विशेषतः मायाकर्ममें यह नक्षत्र अति प्रशस्त है।

इस नक्षत्रमें जो जन्म लेता है, वह श्रेष्ठमतिसम्पन्न, कृती, कुलप्रधान, धनधान्ययुक्त, प्राज्ञ, अतिशय वीर, देवद्विजभक्त और सब विद्यामें निपुण होता है।

( कोष्ठीकला )

कोष्ठीप्रदीपके मतसे—इस नक्षत्रमें जन्म लेनेवाला, पितृमातृभक्त, स्वधर्मपरायण, अभिनयकुशल, सम्मान और सुवर्ण तथा वाहनादिसम्पन्न होता है। पुष्यानक्षत्रमें जिसका जन्म होता, उसकी राशि कर्कट होती है। शतपद-चक्रानुसार नामकरण करनेमें पुष्यानक्षत्रके प्रथमादि चार पदमें "हु, हे, हो, ड़" ये चार अक्षरादि नाम होंगे। इस नक्षत्रमें जो जन्मग्रहण करता, वह देवता होता है।

यह नक्षत्र मेष-जातीय है। इस नक्षत्रमें जन्म लेनेसे चन्द्रकी दशा होती है। (ज्योतिस्तत्त्व) इस नक्षत्रके अधिपति वृहस्पति हैं। इस नक्षत्रमें गङ्गास्नान करनेसे कोटि कुलका उद्धार होता है।

"संक्रान्तिषु व्यतीपाते ग्रहणे चन्द्रसूर्ययोः।
पुष्ये स्नात्वा तु जाह्नव्यां कुलकोटिः समुद्धरेत्॥"

(ब्रह्मपु०)

२ सूर्यवंशीय एक राजा। (वु १८।३२)

पुष-भावे क्यप्। ३ पुष्टि, पोषण। ४ फल या सार वस्तु। ५ पूसका महीना।

पुष्यगुप्त—मौर्यराज चन्द्रगुप्तके शाले एक वैश्य। रुद्रदामाकी गिरनरलिपिमें लिखा है, कि इस पर्वतके पाददेशमें पुष्यगुप्तने एक सुन्दर ह्रद बनवाया था। मौर्य अशोकके यवनशासनकर्त्ता तुषास्पने प्रणाली द्वारा उसे अलंकृत किया था।

पुष्यधर्मन् (सं० पु०) एक राजा।

पुष्यनेत्रा (सं० स्त्री०) पुष्यः तन्नामकं नक्षत्रं नेता प्रथमावधिशेषपर्यन्तसमापको यस्याः, अच्समासान्तः। वह रात्रि जिसमें बराबर पुष्य नक्षत्र रहे।

पुष्यमित्र—मौर्योंके पीछे मगधमें शुङ्गवंशका राज्य प्रतिष्ठित करनेवाला एक प्रतापी राजा। पुष्यमित्र देखो।

पुष्यरथ (सं० पु०) पुष्य इव रथः, पुष्ये यात्रोत्सवादौ रथो वा। क्रीड़ारथ, घूमने फिरने या उत्सव आदिमें निकलनेका रथ, यह रथ युद्धके कामका नहीं होता।

पुष्यलक (सं० पु०) पुष्यं पुष्टिं लकति लाकयति वा-अच्। १ गन्धमृग, कस्तूरीमृग। २ क्षपणक, चंवर लिए रहनेवाला जैन साधु। ३ कील, खूंटा।

पुष्यस्नान (सं० क्ली०) पुष्ये पुष्यनक्षत्रकाले स्नानं। पुष्याभिषेक, पुष्यानक्षत्रमें स्नान। पूसके महीनेमें जब चन्द्रमा पुष्यानक्षत्रमें जाते हैं, तब यह योग उपस्थित होता है। उस दिन राजाको विघ्नशान्तिके लिये यह स्नान करना चाहिये। इसका विषय कालिकापुराण और वृहत्संहितादिमें विशेषरूपसे लिखा है, पर यहां उसका सार दिया जाता है—

पूसके महीनेमें चन्द्रमाके पुष्यानक्षत्रमें जानेसे राजा सौभाग्य और कल्याणकर तथा दुर्भिक्ष और मरकादि क्लेशनाशक पुष्यस्नान करें। विष्टिभद्रादि और दुष्टकरण तथा व्यतीपात, वैधृति, वज्र, शूल और हर्षणादियोगमें यदि पुष्या नक्षत्र और तृतीया तिथि तथा रवि, शनि अथवा मङ्गलवार युक्त हो, तो उस दिनका पुष्यस्नान दोषनाशक है। यदि राज्यमें ग्रहविपाकसे अतिवृष्टि वा अनावृष्टि आदि उपद्रव हो जाये, तो राजा पौषमास भिन्न दूसरे समय भी पुष्यानक्षत्रमें स्नान कर सकते हैं। स्वयं ब्रह्माने इन्द्र और अन्यान्य देवताओंकी शान्तिके लिये वृहस्पतिको इस शान्तिका उपदेश दिया था। राजाको चाहिये, कि वे पुष्यस्नानके लिये अति शुचि और पवित्र स्थान चुन लें। जिस स्थानमें तुष, केश, अस्थि, वल्मीक, कीट और कृमि आदि अपवित्र वस्तु न हों; काक, पेचक, कुक्कुर, कङ्क, काकोल, गृध, वक आदि पक्षी जिस स्थानमें विचरण न करते हों तथा हंसकारण्डवादि शान्त जलचर जहां विचरण करते हों, वही स्थान पुष्यस्नानके लिये प्रशस्त है। स्थानका निर्णय कर यथाविधान उसका संस्कार कर्त्तव्य है। पीछे राजा पुरोहितों और अमात्योंके साथ नाना प्रकारके वाद्यादि करते हुए उस स्थान पर जांय। उस स्थान पर पुरोहित उत्तरमुखी हो कर सुगन्ध चन्दन, कर्पूरादि सुवासित जल और गोरोचनादि द्वारा 'गन्ध द्वारेति' मन्त्रसे इस स्थानका अधिवास करें। पीछे गणेशादि पञ्चदेवता, केशव, इन्द्र, ब्रह्मा, और सपार्वती

पशुपति तथा अन्यान्य गणदेवता आदिका पूजन करे। वादमें पायस तथा तरह तरहके सुमिष्ट फल नैवेद्य चढ़ा कर निम्नलिखित मन्त्रसे दूर्वा और अक्षतादि द्वारा भूतोंका अपसारण करना होता है। मन्त्र—

"अपसर्पन्तु ते भूता ये भूता भूमिपालकाः।
भूतानामविरोधेन स्नानमेतत् करोम्यहम्॥"

तदन्तर राजा देवताओंका आह्वान करते हुए पुष्यस्नान करे और तब निम्न लिखित मन्त्रसे उनका पूजन विधेय है। मन्त्र—

"आगच्छन्तु सुराः सर्वे येऽत्र पूजाभिलाषिणः।
दिशोऽभिपालकाः सर्वे ये चान्येऽप्यंशभागिनः॥"

अर्थात् जो सब देवता मेरी पूजा ग्रहण करनेको इच्छुक हैं, वे दिक्पाल देवगण आ कर अपना अपना भाग ग्रहण करें।

इसके वाद पुरोहित पुष्पाञ्जलि दे कर निम्नलिखित मन्त्रका पाठ करें। मन्त्र—

"अद्य तिष्ठन्तु विबुधाः स्नानमासाद्य मामकं।
श्वः पूजां प्राप्य यातारो दत्त्वा शान्तिं महीभुजे॥"

'हे देवगण! आज आप लोग इस स्थान पर अवस्थान करें। दूसरे दिन पूजा ग्रहण करके राजाको वर देते हुए चले जांय।' राजा इत्यादि प्रकारसे पुष्यस्नानादि कार्य समाप्त करके पुरोहितके साथ वहीं पर शयन करें। रातको जो स्वप्न होगा, उसीसे इस पुष्यस्नानका शुभाशुभ स्थिर करना होता है। राजाको उस दिन यदि दुःस्वप्न दिखाई दे, तो फिरसे उन्हें पुष्यस्नान करके चतुर्गुण होम और विविध दान करना चाहिये।

राजा स्वप्नमें यदि अपनेको गो, अश्व, हस्ती और प्रासाद पर आरोहण करते हुए देखें, तो राज्यसम्पद्वृद्धि तथा मङ्गल लाभ होता है। यदि दधि, देवता, सुवर्ण, सर्प, वीणा, दूर्वा, अक्षत, फल, पुष्पच्छद, विलेपन, चन्द्रमण्डल, शङ्ख, छत्र, पद्म और मित्र देखें, तो अपना लाभ और शत्रुका क्षय होता है। ग्रहणदर्शन, निगड़ (जंजीर) द्वारा पाद-बन्धन, मांस-भोजन, पर्वतभ्रमण, नाभिदेशमें वृक्षोत्पत्ति, मृत व्यक्तिके उद्देश्यसे रोदन, अगम्यागमन, कूप, पङ्क और गर्त्तमें अवतरण, पर्वत वा नदी-अवतरण, शत्रुच्छेदन, स्वपुत्रमरण, रुधिर वा मद्यपान, पायसभोजन और मनुष्यारोहण प्रभृति स्वप्नमें देखनेसे राजाका कल्याण, सुख और शत्रुक्षय होता है।

अशुभ स्वप्न—राजा स्वप्नमें यदि अपनेको गदहे, ऊँट, भैंस आदि पर चढ़े हुए देखें, तो उनका राज्यनाश होता है। नृत्य, गीत, हास्य, अशुभ विषयका पाठ, रक्तवस्त्रपरिधान, रक्तमाल्यविभूषण, रक्त और कृष्णवर्णा स्त्रीकामना, इन्हें स्वप्नमें देखनेसे राजाकी मृत्यु तथा कूपमें प्रवेश, दक्षिणकी ओर गमन, पङ्कमें निमज्जन और स्नान इस प्रकार देखनेसे भार्या और पुत्रका नाश होता है। स्वप्न द्वारा इसी प्रकार शुभाशुभका विचार करना होगा।

पुष्यस्नानके लिये मण्डप प्रस्तुत करना होगा। इस मण्डपके ऊपर राजा बैठ कर माङ्गलिक और निम्नलिखित द्रव्ययुक्त जलपूर्ण कलससे स्नान करें। मण्डपकी लम्बाई वीस हाथ और चौड़ाई सोलह हाथ होनी चाहिये। मण्डपमें पूर्व दिन मातृकापूजा, वसुधारा और आभ्युदयिक-श्राद्ध करना होता है। चन्दन, अगुरु आदि द्वारा सम्मार्जित मण्डलस्थल पर 'ह्रौं शम्भवे नमः' तथा 'अस्त्राय हूँ फट्' ये दोनों मन्त्र लिख देने होंगे। पीछे मण्डलविद् पण्डित कमलसूत्र वा कौषेय-सूत्रसे चार हाथका स्वस्तिकाख्य मण्डल और उस मण्डलके मध्य एक हाथका अष्टदलपद्म आदि निर्माण करके यथाविधि आठ कलस और मण्डल मध्यस्थित पद्मके ऊपर पञ्चमुख घटकी स्थापना करें।

नवरत्न, सर्ववीज पुष्प और फल, हीरक, मौक्तिक, नागकेशर, डुम्बर, वीजपूरक, आम्रातक, जम्वीर, आम्र, दाड़िम, यव, शालि, नीवार, गोधूम, श्वेतसर्षप, कुंकुम, अगुरु, कर्पूर, मदलोचन, चन्दन, मदन, लोचन, मांसी, इलायची, कुष्ठ, पत्रखण्ड, पर्ण, वच, आमलकी, मंजिष्ठा, आठ प्रकारका मङ्गलद्रव्य, दूर्वा, मोहनिका, भद्रा, शतमूली, पूर्णकोष, सित और पीतगुञ्जा आदि द्रव्य संग्रह करके कलशमें रख दें। पीछे यथाविधि पूजा और होमादि हो जाने पर स्नानपट्ट और शय्यापट्ट प्रस्तुत करें। छत्तीस हाथ गोलाकार चतुष्कोण स्नानपट्ट और आठ हाथ लम्बा तथा चार हाथ चौड़ा शय्यापट्ट होना चाहिये। पीछे स्नानपट्टमें बैठ जानेके वाद मण्डलविद् पण्डितको चाहिये, कि वे राजाको शास्त्रविहित घट-जल द्वारा

निम्नलिखित मन्त्रसे ब्राह्मणके साथ स्नान करावें। मन्त्र यथा—

"सुरास्त्वामभिषिञ्चन्तु ये च सिद्धाः पुरातनाः।
ब्रह्मा विष्णुश्च रुद्रश्च साध्याश्च समरुद्गणाः॥
आदित्या वसवो रुद्रा आश्विनेयौ भिषग्वरौ।
अदितिर्देवमाता च स्वाहा लक्ष्मीः सरस्वती॥
कीर्त्तिर्लक्ष्मीर्धृतिः श्रीश्च सिनीवाली कुहूस्तथा।
दितिश्च सुरसा चैव विनता कद्रुरेव च॥
देवपत्न्यश्च याः प्रोक्ता देवमातर एव च।
सर्वास्त्वामभिषिञ्चन्तु सर्वे चाप्सरसां गणाः॥" इत्यादि

विस्तार हो जानेके भयसे सभी मन्त्र नहीं लिखे गये पीछे पुरोहित राजाको शान्तिवारि द्वारा अभिषेक करे। राजाके स्नानके बाद अमात्य आदि राजाके अन्तरंगोंको भी पुरोहित अवशिष्ट जल द्वारा अभिषेक करे।

यह राजाओंकी प्रधान शान्ति है। इस शान्तिसे उनके सभी विघ्न नष्ट होते हैं और अन्तमें उन्हें स्वर्गकी प्राप्ति होती है।

राजाको चाहिये, कि इसी प्रणालीसे अभिषिक्त हो कर राज्यभार ग्रहण करें। (कालिकापु० ८६ अ०)

वृहत्संहितामें पुष्यस्नानका विषय इस प्रकार लिखा है,—राजाके ऊपर ही प्रजाका शुभाशुभ निर्भर करता है। इसलिये राजाको चाहिये, कि प्रजा और राज्यकी भलाईके लिये यह पुष्यस्नान अवश्य करें। स्वयम्भु ब्रह्माने इन्द्रके लिये वृहस्पतिको इस शान्तिका उपदेश दिया था। इससे बढ़ कर पवित्र और विपत्शान्तिकर दूसरा कोई उपाय नहीं है।

श्लेष्मातक, अक्ष, कण्टकी, कटु-तिक्त और गन्ध-विहीन वृक्ष जहां न हों तथा पेचक, शकुनि आदि अनिष्ट-कर पक्षी जहां विचरण न करते हों तथा तरुण तरु, गुल्म, वल्ली और लता जहां परिपूर्ण हों उसी मनोरम स्थानमें पुष्यस्नान करना चाहिये। देवमन्दिर, तीर्थ, उद्यान वा रमणीय प्रदेशमें पुष्यस्नान विशेष हितकर माना गया है। राजाको स्थानका निर्णय कर पुरोहितों और अमात्योंके साथ वहां जाना चाहिये। पीछे पुरोहित यथा-विधान मण्डपादि प्रस्तुत करके पूजादि करें। नैवेद्यादि द्वारा पितरों और देवताओंका यथाविधि पूजन करके तब राजा पुष्यस्नान करें। जिस कलशके जलसे राजा स्नान करनेवाले हों उसमें अनेक प्रकारके रत्न और मङ्गल द्रव्य पहलेसे डाल कर रखे।

चन्द्रपुष्यानक्षत्रमें तथा शुभमुहूर्त्त आने पर पश्चिम ओरकी वेदी पर वृष, बाघ, और सिंहका चमड़ा बिछा कर उस पर सोने, चाँदी, तांबे या गूलरकी लकड़ीका पाटा रखा जाय। उसी पर राजा स्नान करें।

प्रति पुष्यानक्षत्रमें सुख, यश और अर्थवृद्धिकर यही शान्ति कर्त्तव्य है। पौषमासकी पूर्णिमा पुष्यायुक्त नहीं होनेसे यदि इस समय पुष्यस्नान किया जाय, तो आधा फल होता है। राज्यमें उत्पात वा कोई अन्य उपसर्ग घटनेसे राहु और केतु देखनेसे अथवा ग्रहविपाकमें पुष्य-स्नान ही एकमात्र विधेय और सर्वशान्तिकर है। पृथ्वी पर ऐसा उपद्रव नहीं जो इससे शान्त न हो। इसीसे राज्याधिरोहणप्रार्थी और पुत्रजन्माकांक्षी राजाओंके अभिषेककी यही विधि विशेष प्रशस्त है। जो इस विधानसे हाथी और घोड़ेको स्नान कराते हैं, उनके सभी पाप जाते रहते और अन्तमें उन्हें श्रेष्ठसिद्धि प्राप्त होती है। (वृहत्संहिता ४८अ०) देवीपुराण आदिमें भी इस पुष्यस्नानका विशेष विवरण लिखा है।

**पुष्या** (सं० स्त्री०) पुष्णाति कार्य्याणीति पुष् क्यप्, यत् वा ततष्टाप्, निपातनात् साधुः। पुष्यानक्षत्र, अश्विनी भरणी आदि २७ नक्षत्रोंमेंसे आठवां नक्षत्र।

**पुष्यानुगचूर्ण** (सं० क्ली०) चूर्णौषधभेद। प्रस्तुतप्रणाली—जामुन और आमकी गुठलीका गूदा, पाषाणभेदी, रसाञ्जन, मोचरस, वराकान्ता, पद्मकेशर, कुंकुम, अतीस, मुता, बेलसोंठ, लोध, गेरूआमट्टी, कटफल, मिर्च, सोंठ, द्राक्षा, रक्तचन्दन, सोनापाठा, इन्द्रयव, अनन्तमूल, धवई-का फल, यष्टिमधु और अर्जुनकी छाल इन सबोंका बरा-बर बराबर भाग चूर्ण कर मिलावे। इसकी मात्रा रोगी-के अवस्थानुसार एक माशेसे चार माशा तक है। इसका अनुपान—मधु और चावलका पानी है। इससे अर्श, अतीसार, योनिदोष तथा प्रदररोग जाता रहता है। पुष्यानक्षत्रमें यह औषध प्रस्तुत करनी होती है, इसलिये इसका नाम 'पुष्यानुगचूर्ण' हुआ है।

(भैषज्यरत्ना० स्त्रीरोगाधिका०)

ग्रन्थान्तरमें 'पुष्पानगचूर्ण' इस प्रकार पाठ भी देखनेमें आता है।

पुष्याभिषेक (सं० पु०) पुष्यस्नान देखो।

पुष्यार्क (सं० पु०) १ ज्योतिषमें एक योग जो कर्ककी संक्रान्तिमें सूर्यके पुष्या नक्षत्रमें होने पर होता है। यह प्रायः श्रावणमें दश दिनके लग भग रहता है। २ रविवारके दिन पड़ा हुआ पुष्या नक्षत्र।

पुस (हिं० पु०) प्यारसे बिल्लीको पुकारनेका शब्द।

पुसाना (हिं० क्रि०) १ उचित जान पड़ना, शोभा देना, अच्छा लगना। २ पूरा पड़ना, बन पड़ना, पटना।

पुस्त (सं० क्ली०) पुस्त्यते इति पुस्त वन्धादरादौ घञ्। १ लिप्यादि शिल्पकर्म, कारीगरी।

गीली मिट्टी, लकड़ी, कपड़े, चमड़े, लोहे या रत्नों आदिसे गढ़, काट या छील छाल कर जो वस्तु बनाई जाती है, उसे पुस्त कहते हैं।

पुस्त्यते वध्यते अध्यते इत्यर्थः, आद्रियते वा इति पुस्त-घञ्। २ पुस्तक, किताब।

पुस्तक (सं० क्ली०) पुस्त-स्वार्थे-कन्। पुस्त, पुस्तक, ग्रन्थ, किताब। हिन्दीमें यह शब्द स्त्रीलिङ्ग माना गया है। पुस्तकके परिमाण और लेखनादिका विषय योगिनीतन्त्रमें इस प्रकार लिखा है—

"मानं वक्ष्ये पुस्तकस्य श्रृणु देवि समासतः।
मानेनापि फलं विन्द्यादमाने श्रीर्हता भवेत्॥
हस्तमानं मुष्टिमानमावाहु द्वादशांगुलं।
दशांगुलं तथाष्टौ च ततो हीनं न कारयेत्॥"

पुस्तकका परिमाण हाथ भर, मुट्ठी भर, बारह उंगली, दश उंगली अथवा आठ उंगली होना चाहिये। इससे कम होनेसे काम नहीं चलेगा। यथोक्त परिमाणकी पुस्तक गुणकर होती है। परिमाण विपरीत होनेसे श्रीभ्रष्ट होना पड़ता है।

"भूर्जे वा तेजपत्रे वा ताले वा ताड़िपत्रके।
अगुरुणापि देवेशि पुस्तकं कारयेत् प्रिये॥
सम्भवे स्वर्णपत्रे च ताम्रपत्रे च शङ्करि!।
अन्यवृक्षत्वचि देवि तथा केतकिपत्रके॥
मार्त्तण्डपत्रे रौप्ये वा वटपत्रे वरानने।
अन्यपत्रे वसुदले लिखित्वा यः समभ्यसेत्॥
स दुर्गतिमवाप्नोति धनहानिर्भवेद् ध्रुवं॥"
(योगिनीतन्त्र)

पुस्तक लिखनेका पत्र—भोजपत्र, तेजपत्र और ताड़के पत्ते पर पुस्तक लिखी जाती है। सम्भव रहने पर सुवर्णपत्र, ताम्रपत्र, केतकीपत्र, मार्त्तण्डपत्र, रौप्यपत्र वा वटपत्र पर पुस्तक लिखी जा सकती है। एतद्भिन्न जो अन्य पत्र पर पुस्तक लिख कर अभ्यास करते हैं, वे पीछे दुर्गतिको प्राप्त होते हैं।

पुस्तकमें वेद नहीं लिखना चाहिये। यदि कोई पुस्तकमें लिख कर वेद पाठ करे, तो उसे ब्रह्महत्याका पाप होता है तथा घरमें रखनेसे भी उसका अनिष्ट होता है।

"वेदस्य लिखनं कृत्वा यः पठेद् ब्रह्महा भवेत्।
पुस्तकं वा गृहे स्थाप्यं वज्रपातो भवेद् ध्रुवं॥"
(योगिनीतन्त्र ३ भा० ७ प०)

युगभेदसे पुस्तकके अक्षरमें भिन्न भिन्न देवता वास करते हैं। सत्ययुगमें शम्भु, द्वापरमें प्रजापति, त्रेतामें सूर्य और कलिकालमें लिपिके अक्षरमें स्वयं हरि वास करते हैं। इन सब अक्षरोंमें जो सब देवता रहते हैं, पुस्तकके आरम्भ वा समाप्ति कालमें उन सब देवताओंकी पूजा करनी होती है।

वेतन ग्रहण करके पुस्तक लिखना मना है। यदि कोई ऐसा करे, तो उस पुस्तकके अक्षरके संख्यानुसार वह नरकमें वास करता है।

भूमि पर पुस्तक लिखनी वा रखनी नहीं चाहिये। जो ऐसा करते हैं, वे जन्म जन्मान्तर मूर्ख होते हैं।

पद्मपुराणके उत्तरखण्डमें लिखा है,—धर्मशास्त्र और पुराण-शास्त्र लिख कर यदि ब्राह्मणको दान किया जाय, तो दाता देवत्वको प्राप्त होता है। वेदविद्या और आत्मविद्यादि शास्त्र कार्त्तिक मासमें ब्राह्मणको दान करनेसे अशेष पुण्य होता है। (पद्मपु उत्तरख० ११७ अ०)

गरुड़पुराणके २१५वें अध्यायमें लिखा है, कि वेदार्थ यज्ञशास्त्र, धर्मशास्त्र, इतिहास और पुराणादि पुस्तक जो रुपये दे कर दूसरेसे लिखा करके ब्राह्मणको दान करते हैं, वे अनेक प्रकारके सुख भोग कर अन्तमें स्वर्गको जाते

हैं। भागवतादि वैष्णवग्रन्थ दान करनेसे विष्णुपदमें भक्ति और अन्तमें स्वर्गलाभ होता है।

हेमाद्रिके दानखण्डमें पुस्तकदानका विशेष विवरण लिखा है। विस्तार हो जानेके भयसे यहां नहीं लिखा गया।

पुस्तकमुद्रा (सं० स्त्री०) तन्त्रसारोक्त मुद्राभेद। वायें हाथकी मुट्ठी अपनी ओर करनेसे ही यह मुद्रा होती है।

पुस्तकर्मन् (सं० लि०) पुस्तं ग्रन्थलेखनं कर्माऽस्य। लेख्यादि कर्मकर्त्ता, लिखने आदिका काम करनेवाला।

पुस्तकशिम्बिका (सं० लि०) पुस्तकके आकारका, पोथीके रूपका।

पुस्तकागार (सं० पु०) पुस्तकस्य आगारः। पुस्तकालय, वह भवन या घर जिसमें पुस्तकोंका संग्रह हो।

पुस्तकालय (सं० क्ली०) १ पुस्तकागार, वह भवन जिसमें धर्म तथा विज्ञानादि सम्बन्धीय अनेक पुस्तकोंका संग्रह हो। जिस घरमें पुस्तकें नियमित रूपसे तालिकायुक्त और सुश्रेणीवद्ध हो कर अलमारीमें अच्छी तरह सजी रहती हैं, उसीको पुस्तकालय कहते हैं। अङ्गरेजीमें जिस नियमसे लाइब्रेरियां सजी रहती हैं, ठीक उसी नियमसे हम लोगोंके देशके वर्त्तमान पुस्तकालय भी सजे रहते हैं, किन्तु बहुत प्राचीनकालमें जब हाथकी लिखी हुई पुस्तक (Manuscript)-के सिवा छपी पुस्तकका नामनिशान तक भी न था। उस अनन्तक्रोड़ावच्छिन्न पुण्यमय वैदिकयुगमें भी लेखनोनिवद्ध वैदिकमन्त्रादि संरक्षणका कुछ आभास पाया जाता है। वर्त्तमान शैलीसे छपी वा हाथकी लिखी पुस्तकका संग्रह शिक्षित और सुसभ्य जगत्‌में जातीय उन्नतिका एकमात्र आदर्श-स्थल है। आज कल पुस्तक बेचनेवाले भी साइनबोर्डमें 'पुस्तककी दूकान' (Book-shop) लज्जावशतः ऐसा न लिख कर 'पुस्तकालय' (Library) ही लिख दिया करते हैं। किन्तु ऐसा नामकरण ठीक नहीं है। पुस्तकालयसे जब चाहें, तब पढ़नेके लिये एक एक ग्रन्थ अपने घर ला सकते हैं। उसे लौटा देने पर पुनः अपने इच्छानुसार दूसरा ग्रन्थ लानेमें कोई आपत्ति नहीं रहती।

साधारणतः पुस्तकालय दो प्रकारका है, स्वकीय (Private) पुस्तकालय और साधारण वा पवलिक (Public) पुस्तकालय। जिस पुस्तकालयमें अपनी मानसिक वृत्तियोंकी स्फूर्त्ति सम्पादनार्थ और विद्याचर्चाकी उन्नतिके लिये किसी ज्ञानवान् व्यक्तिने तरह तरहकी पुस्तकोंका संग्रह कर उन्हें सेल्फ, अलमारी आदिमें सजा रखा है, उसे स्वकीय (Private) पुस्तकालय और जो जन साधारणके चंदेसे अथवा दातव्य अर्थसे तथा देशवासियोंके ऐकान्तिक उद्यमसे संगठित हुआ है, उसे साधारण वा पवलिक (Public) पुस्तकालय कहते हैं। उन सब पुस्तकालयसे पुस्तक लेनेमें अध्यक्ष अथवा अधिकारीकी अनुमति लेनी पड़ती है। कहीं कहीं पुस्तकालयके कलेवरकी वृद्धि और उसका खर्च चलानेके लिये प्रत्येक सभ्य (Member)-से कुछ कुछ मासिक, त्रैमासिक वा वार्षिक चंदा लिया जाता है। राजाकी ओरसे सब पुस्तकालय स्थापित और परिपोषित होते हैं। उनमें जनसाधारणका चंदा नहीं लिया जाता। ऐसे सब पुस्तकालय विद्वन्मण्डलीके उपकारार्थ खोले जाते हैं। वहांसे ग्रन्थ लेनेमें परिचालक-समितिका अनुमति लेनी पड़ती है।

भारतमें आदि पुस्तकालयकी कथा।

पुस्तकका आदर भारतवर्षमें बहुत दिनोंसे चला आ रहा है। ब्राह्मण पण्डित धर्मग्रन्थ और दर्शनादिका; राजा इतिहास, काव्य और धर्मशास्त्रादिका तथा दीन दरिद्र देशभाषामें रचित उपदेशमूलक नाना कविताग्रन्थका आदर करते हैं। यह प्रथा भारतवर्षमें आजसे नहीं बहुत पहलेसे चली आ रही है।

समस्त सभ्य जातियोंके आदि इतिहासकी आलोचना करनेसे जाना जाता है, कि उनके पुरोहित वा आचार्यगण ही आदि ग्रन्थोंके प्रणेता और संग्रहकर्त्ता थे। वे ही बड़ी सावधानीसे पुस्तकोंकी रक्षा करते थे। इस भारतवर्षमें भी वही देखनेमें आता है। यहांके आर्य ऋषिगण ही धर्मशास्त्रादिका प्रणयन करते और बड़े यत्नसे उन्हें रखते थे।

भारतीय नाना प्राचीन ग्रन्थोंमें लिखा है,—एक एक मुनिके दश दश हजार तक शिष्य रहते थे। वे उन शिष्योंको खिलाते, कपड़ा देते और पढ़ाते थे। पहले

जब लिपिप्रथाका आविष्कार नहीं हुआ था, उस समय कोई वैदिक ऋषि एक स्तुतिगान वा मन्त्र कह दिया करते थे जो थोड़े ही समयके अन्दर हजारों शिष्यके हृदयङ्गम हो जाता था। इसी प्रकार वह वंशपरम्परासे चलता आता था।

इसके बाद चिह्न वा चित्राङ्कण द्वारा सुप्रसिद्ध घटनावली लिपिबद्ध करनेका उपाय अवलम्बित हुआ। बीस हजार वर्षकी प्राचीन सुमेरीय चित्रलिपिका निदर्शन भारतवर्षके सिन्धु विभागान्तर्गत महेञ्जोदेरो और हरप्पो नामक स्थानमें तथा इकबतान ( Ecbatana ) नगरमें मद्रोंके और सूसा नगरमें पारसिकोंके सुप्राचीन संग्रहागारमें देखनेमें आता है। शिल्प विद्या और विज्ञानचर्चा विस्तारके साथ साथ लिपिकार्य भी धीरे धीरे फैलने लगा।

धर्मसूत्रके समयसे लिपिकरकी उत्पत्ति हुई। पाणिनिके व्याकरणसे जाना जाता है, कि उनके पहलेसे ही लिपिपद्धति वा किसी ग्रन्थको पत्रमें लिखनेकी प्रथा प्रचलित थी। पाणिनिके पहले भी पटल, काण्ड, पत्र, सूत्र और ग्रन्थ इत्यादि शब्द प्रचलित थे। जिससे कोई अनुमान करते हैं, कि उसके पहलेसे ही वृक्षके छिलकेमें अथवा काण्ड वा पत्रमें लिपिकार्य सम्पादित होता था। इसी कारण ग्रन्थविशेषके अंशका नाम पटल, पत्र, काण्ड इत्यादि विभाग कल्पित हुआ है। फिरसे वे सब विभिन्न पटल वा काण्ड एक साथ गांथ कर रखे जाते थे, इसीसे मूल पुस्तकका 'ग्रन्थ' नाम पड़ा है। निरुक्तमें "अर्थतो-ग्रन्थतश्च" इत्यादि प्रमाण द्वारा मूल पुस्तकके अस्तित्वकी कल्पना की जाती है। परन्तु पूर्वकालीन ग्रन्थ कहनेसे आज कलके जैसा 'पुस्तक'-का ज्ञान नहीं होता था। ऐसी पुस्तककी सृष्टि अधिक दिनकी नहीं है। यवन-प्रभावके बादसे हुई है, ऐसा अनुमान किया जाता है।

कागज शब्द देखो।

पहले तालपत्र, ताड़ितपत्र, भूजपत्र, वल्कल आदिमें लिखनेकी रीति थी जो आज भी 'पोथी' नामसे प्रसिद्ध है। वे सब पोथी जहां रखी जाती थीं, उसे 'ग्रन्थकुटी' ( Library ) कहते थे। प्रत्येक धर्माध्यक्ष, प्रत्येक राजा, प्रत्येक धर्माधिकरणके यहां अथवा बहुजनाकीर्ण देवमन्दिर वा मठमें इस प्रकारकी 'ग्रन्थकुटी' रहती है। पाणिनिका अनुसरण करनेसे इतना अवश्य कह सकते हैं, कि तीन हजार वर्षसे भी पहले 'ग्रन्थ'-रक्षाकार्य आरम्भ हुआ। सचमुच उस समय किसी विद्यार्थीके लिये पोथी देख कर पाठका अभ्यास करना बिलकुल निषिद्ध था। साधारणकी सुविधाके लिये लिपिकरगण ग्रन्थविशेषकी नकल करते थे।

पूर्वकालमें वेदको लिपिबद्ध करनेका नियम नहीं था, किन्तु जब वेदके बहुतसे मन्त्र लुप्त होने पर थे तथा कौन मन्त्र किस ऋषिने प्रकाशित किया था, इसके निर्णयमें गड़बड़ी थी, उस समय कृष्णद्वैपायन वेदव्यासने भिन्न भिन्न वेदमन्त्रोंको संग्रह कर वेद-विभाग किया था। इस वेदविभागके बाद ही सम्भवतः वेदको लिपिबद्ध करनेकी चेष्टा हुई थी। शायद इसी समय विभिन्न वेदका उच्चारण स्थिर करनेके लिये विभिन्न प्रातिशाख्य रचा गया। महाभारतके समय जो वेद और शास्त्र लिपिबद्ध होते थे, उसका प्रमाण तो मिलता है, पर लिपिबद्ध वेदका प्रचार बहुत कम देखा जाता है। यथा—

"वशिष्ठ उवाच। यदेतदुक्तं भवता वेदशास्त्रनिदर्शनम्।
एवमेतद्यथा चैतन्निगृह्णाति तथा भवान्॥ ११
धार्यते हि त्वया ग्रन्थ उभयोर्वेदशास्त्रयोः।
न च ग्रन्थार्थतत्त्वज्ञो यथावत्त्वं नरेश्वर॥ १२
यो हि वेदे च शास्त्रे च ग्रन्थधारणतत्परः।
न च ग्रन्थार्थतत्त्वज्ञस्तस्य तद्धारणं वृथा॥ १३
भारं स वहते तस्य ग्रन्थस्यार्थं न वेत्ति यः।
यस्तु ग्रन्थार्थतत्त्वज्ञो नास्य ग्रन्थागमो वृथा॥ १४
ग्रन्थस्यार्थस्य पृष्टः संस्ताद्दृशो वक्तुमर्हति।"

(शान्तिप० ३०५ अ०)

वशिष्ठने कहा, महाराज (जनक)! तुमने वेद और शास्त्रकी जो कथा कही, वह उसी प्रकार तो है, पर तुमने उसका यथार्थ तात्पर्य नहीं समझा। तुमने वेद और स्मृति आदिका अभ्यास किया है, पर उससे तुम्हें कोई फल प्राप्त नहीं हुआ। जो ग्रन्थका अभ्यास करनेमें तत्पर हैं, पर ग्रन्थका यथार्थ तात्पर्य ग्रहण नहीं कर सकते, उन लोगोंका वैसा अभ्यास करना पशुश्रममात्र है। वे केवल ग्रन्थका भारवहन करते हैं। किन्तु जो ग्रन्थका यथार्थ तत्त्व समझते हैं और प्रश्न करनेसे अनु-

रूप प्रत्युत्तर दे सकते हों, उन्हींका परिश्रम सार्थक है।

यहां वेदादि शास्त्रके भारवहनकी कथासे वेदादिशास्त्र-के ग्रन्थका ही बोध होता है।

वैदिक ग्रन्थ छोड़ कर और सभी ग्रन्थोंका यथेष्ट प्रचार था। किन्तु वेद वा धर्मशास्त्रादि अथवा जिस जिस ग्रन्थमें वेदका प्रसङ्ग हैं वे सब ग्रन्थ लिखे जाने पर भी किसी शूद्रको दिखाये नहीं जाते थे अथवा जिससे कोई भी शूद्र उन्हें देख न सके, ऐसे हिसावसे वे रखे जाते थे। नाना विधर्मियों वा सम्प्रदायोंके प्रभावसे भारतवर्षसे यह प्रथा उठ तो गई पर यवद्वीपके ब्राह्मणोंमें यह भाव आज भी तिरोहित नहीं हुआ है। वहां ब्राह्मण लोग प्राण जाने पर भी शूद्रके सामने कोई मन्त्र उच्चारण नहीं करते। यहां तक कि उनके प्रिय ब्रह्माण्डपुराण तक भी किसी शूद्रको नहीं दिखाते। वहां शूद्रोंको महाभारत, रामायण और काव्यादि देखनेका अधिकार है।

पाणिनिके पहले ग्रन्थ लिपिवद्ध होनेकी प्रथा प्रच-लित रहने तथा अनेक ग्रन्थ रचे जाने पर भी पूर्वकालमें निर्दिष्ट ग्रन्थकुटी वा ग्रन्थागारका प्रमाण नहीं मिलता।

वौद्ध और जैनधर्मके प्रभावके साथ जब बहुतसे लोग अपने अपने पूर्वपुरुषके धर्ममतको परिवर्त्तन करके नूतन मत ग्रहण करते थे, जब वे और उनके वंशधरगण अपने पूर्वपुरुषोंकी नित्यउच्चारित ग्रन्थावली भी भूलते थे, उसी समयसे ग्रन्थको लिपिवद्ध करनेका प्रयोजन पड़ा था और उसके साथ साथ ग्रन्थकुटी खोलने की आवश्यकता भी जनसाधारणने हृदयङ्गम कर ली थी। उस धर्म-संघष-के समय सभी अपने अपने मतका प्रचार करने और भिन्न मतके छिद्रान्वेषणमें कमर कसे हुए थे। अतः एक दूसरे-का मत जाननेके लिये उन सव धर्ममूलक वा सम्प्रदायिक ग्रन्थोंके संग्रहमें यत्नवान हुए थे। इसी कारण अनेक ग्रन्थ लिपिवद्ध और प्रचारित होनेकी सुविधा हुई थी। यही कारण है, कि हम लोग प्राचीन वौद्धग्रन्थमें 'ग्रन्थ संग्रह' करना पुण्यजनक कार्य है, ऐसा उल्लेख देखते हैं। इसीलिये वौद्धसङ्घाराममें और जैनमठमें सभी सम्प्रदायों-के हजारों ग्रन्थ संगृहीत और रक्षित होते थे।

जैन और वौद्ध शब्द देखो।

७वां शताब्दीमें चीनपरिव्राजक यूएनचुवङ्गने नालन्दा विहारमें हजारों ग्रन्थ देखे थे। लौटते समय वे भारत-वर्षसे २२ घोड़ों पर लाद कर महायान मतावलम्बियोंके १२४ सूत्र और ५२० खण्डोंमें विभक्त दूसरे दूसरे ग्रन्थ ले गये थे। उसके पहले और पीछे भी अनेक भारतीय पण्डित इस देशके अनेक ग्रन्थ ले गये हैं। आज भी चीन और जापानके अनेक पुरातन मठोंमें उसका अस्तित्व पाया जाता है।

धर्मशास्त्र, पुराण और काव्यादिकी तरह पूर्वतन भारतीय राजगण प्राचीन ताम्रशासन और प्रशस्तियोंका संग्रह किया करते थे। इस प्रकारके ताम्रशासनादि प्रस्तरपेटिकावद्ध और ग्रन्थकुटीके मध्य रक्खे जाते थे। यह प्राचीन प्रथा मध्ययुगमें भी जारी थी। उत्कलसे २य नरसिंहदेवका जो ३ प्रस्थ ताम्रशासन तथा कुछ वष हुए, वाराणसीके निकट जो एक समय १५ प्रस्थ ताम्र-शासन आविष्कृत हुए हैं, उनमें भी उस प्राचीन रीतिका बहुत कुछ निदर्शन पाया जाता है।

[ गांगेय शब्द और Epigraphia Indica, Vol, II. देखो।]

आसिरीय-राज्य।

प्राचीन राजधानी निनिभि-नगर उत्खात स्तूपमेंसे जो सब कोणाकार अक्षर-मण्डित मृत्फलक (Clay-tablets) आविष्कृत हुए हैं, उन्हें पढ़नेसे मालूम होता है, कि वे सब महिमान्वित असुरवणिपाल (Sardana-palus of the Greek) राजाके पुस्तकालयके भूषण-स्वरुप थे।(१) इससे और भी पहले वाविलोनीय जाति-का अभ्युदय हुआ था। कालदीय (Chaldeans) गणकी मानसिक उन्नतिसे ज्योतिःशास्त्रका विकाश आरम्भ हुआ। कोई विशेष निदर्शन नहीं रहने पर भी

(१) Menant साहबने अपनी Bibliotheque du Palais de Niuive नामक पुस्तकमें लिखा है, कि प्रायः १० हजार ग्रंथ और राजकीय पत्रादि जो मृतफलकमें खुदे हुए थे, उक्त पुस्तकालयमें शोभा पाते थे। अभी उन सब फलकों-मेंसे कुछ British Museum नामक पुस्तकागारमें रक्षित हैं और कमसे कम २० हजार फलक निनिमेके ध्वंसावशेषके मध्य इधर उधर पड़े हुए हैं।

ग्रन्थादि प्रमाणमें उसका बहुत कुछ आभास पाया जाता है। ब्राबिलन शब्द देखो।

इजिप्त।

पूर्वतन इजिप्तराज्यमें पुस्तकालय था या नहीं, इस विषयमें हमें कोई प्रकृत प्रमाण नहीं मिलता। जो चित्राक्षर ( Hieroglyphic writings ) आज भी नाना स्थानोंमें विद्यमान है, वह ईसा जन्मके दो हजार वर्ष पहले किसी शताब्दीमें कल्पित हुआ होगा। इसके बाद वृक्षत्वक्-निर्मित (Papyrus) कागजका उद्भावना-काल माना जाता है।

ईसा-जन्मके पहले १६वीं शताब्दीमें राजा एमिनोफिस ( Amenophis I of the 18th dynasty )के राजत्व कालका एक ग्रन्थ उसी प्रकारके कागजमें पाया गया है। वह कागज भोजपत्रके जैसा परिष्कृत देखनेमें लगता था। इसके भी पहले कागजकी प्रथम सृष्टि सूचित हुई थी। तभीसे कागजमें लिखित ग्रन्थादिके रचनाकालकी कल्पना की जा सकती है। प्राचीन भारतकी तरह इजिप्तके धर्ममन्दिरमें भी ग्रन्थादि रखे जाते थे। 'थाथ' (Thoth) नामक पवित्र पुस्तकमें(२) वे लोग धर्म और विज्ञान सम्बन्धीय व्यापार लिपिबद्ध करके रखते थे। केवल मन्दिरादिमें ही उक्त ग्रन्थ रखे जाते थे, सो नहीं, मृत राजाओंके समाधिमन्दिरमें भी पुस्तक संगृहीत होती थी।

ईसा जन्मके पहले १४वीं शताब्दीमें राजा ओसिमाण्डियस ( King Osymandyas, identified with Ramses I ) द्वारा स्थापित ऐसे एक पुस्तकालयका उल्लेख है।(३) औसिमण्डियसके दो ग्रन्थरक्षकोंके भी समाधिमन्दिरमें उन सब पुस्तकोंका संग्रह था। लेपसियसने उसका भी उल्लेख किया है। अलावा इसके मेम्फिसके मन्दिरमें एक और पुस्तकागारकी कथा युष्टाथियस ( Eustathius ) लिख गये हैं। उपर्युपरि पारसिक आक्रमणसे इजिप्तीय साहित्यमें बहुत धक्का लगा। कुछ ग्रन्थ लय प्राप्त हुए, कुछ विजेतासे पारस्य-राजधानीमें लाये गये जो पीछे ग्रीकराजके हाथ लगे। फलतः इजिप्तका पूर्वतन गौरव वैदेशिकके हाथमें पड़ कर क्रमशः म्रियमाण और निष्प्रभ हो गया।

ग्रीस।

ग्रीस राज्यमें भी पिसिष्ट्राटस् ( Pisistratus ), पोलिक्रेटिस् ( Polycrates of Samos ), युक्लिड ( Euclid the Athenian ), निकोक्रेटिस् ( Nicocrates of Cyprus ), युरिपाइडिस् और अरिष्टटल् आदिकी पुस्तकसंग्रहवार्त्ता हम लोगोंको अच्छी तरह मालूम है। पिसिष्ट्राटस्ने सबसे पहले एक पुस्तकालय खोला। पीछे अलेस-गेलियस् ( Aules-Gellius ) और प्लेटो ( Plato )ने कुछ पुस्तकोंका संग्रह किया। जेनोफनने भी युथिडेमस (Eurythydemus) नामक किसी व्यक्तिके पुस्तकागारका उल्लेख किया है। आरिष्टटल अपनी पुस्तकालय प्रियशिष्य थियोफ्राष्टस् ( Theophrastus )-को और फिर थियोफ्राष्टस् भी उसे निलिअसको दान कर गये। पार्गमस-राजाओं ( Kings of Pergamus )-की ग्रन्थलोलुपतासे अपनी पुस्तकावलिको बचानेके लिये निलियस् सेप्सिस् (Scepsis)-को भाग गये। पीछे वह दूसरेके हाथ लगा।(४) शिलालिपि पढ़नेसे और भी कई एक पुस्तकालयोंका हम लोगोंको

(२) पहले 'थाथ' ग्रन्थ ४२ खण्डोंमें विभक्त था। क्रमशः उन सूत्रों की टीका और टिप्पनीसे कुछ खण्ड और बढ़ गये। ग्रीकवासियोंने जब इजिप्तराज्यको जीता, उस समय 'थाथ' साहित्यमें ३६५२५ ग्रन्थ लिखे जा चुके थे। Lepsius, Chronologie der Egypter, p. 42

(३) थेबिस (Thebes)-के निकटवर्त्ती Ramesseum नामक विख्यात प्रासाद-मन्दिरमें वे सब पुस्तकें रखी गई थीं। शिलालिपिमें उसका नाम 'आत्माका औषधालय' लिखा है। ( Ancient Egypt I. III sq. )

(४) ऐतिहासिक प्रावोका कहना है, कि उक्त पुस्तकालयको टियसवासी एपेलिकन (Apellicon of Teos) नामक किसी व्यक्तिने खरीद कर आथेन्समें रखा। रोमराज सिला ( Sulla )-के ग्रीकजयके बाद वह रोम राजधानीमें लाया गया। ( Strabo, XIII, pp 608-9 ) किन्तु आथेनियस् ( Athenaeus I. 4 )-ने लिखा है, कि टलेमी फिलाडेलफस् ( Ptolemy Philadelphus )-ने निलिअससे उसका स्वत्व खरीद लिया।

पता लगता है। किन्तु उन पाठागारोंमें जो सब पुस्तक थे, वे किस भाषाके और कितने थे, सो ठीक ठीक मालूम नहीं। ट्रायोकी बात पर यदि विश्वास किया जाय, तो पहले आरिष्टटलको ही पुस्तकालय-प्रतिष्ठाता मान सकते हैं। उन्हींके प्रसादसे ईजिप्त राजाओंने पुस्तक-संग्रहका स्वाद चखा था। अलेक-सन्द्रियाका विश्व-विख्यात पुस्तकालय जगत्‌में सुप्राचीन समझा जाता है। ऊँचे दिमागवाले टलेमीवंशीय राजाओंके सुशासन और विद्योन्नतिसे राज्यमें अनेक दार्शनिक और वैज्ञानिकका अभ्युदय हुआ। टलेमी सोतर ( Sotor )-ने पुस्तक संग्रहमें व्रती हो कर जिस कार्यका आरम्भ किया, उनके वंशधर फिलाडेल्फस्‌ने नाना देशोंसे ग्रन्थादि संग्रह कर उनका उद्यम सुसम्पन्न किया था। वे उन पुस्तकोंको अच्छी प्रणालीसे श्रेणीबद्ध करके अपने मकानमें विभिन्न पुस्तकालय स्थापित कर गये। ये लोग विभिन्न भाषाकी पुस्तककी नकल करनेके लिये आदमी रखते थे। उनके पुत्र युरगेटिस् ( Ptolemy Euergetes )-ने वैदेशिकोंसे बहुतों ग्रन्थ ले कर पुस्तकालयका श्री सम्पादन किया। अलेकसन्द्रिया-महानगरीमें दो पुस्तकालय स्थापित थे। बड़े पुस्तकालयको जादूघर ( Museum ) और विश्वविद्यालयसे संयुक्त करके ब्रुकियम् ( Bruchium quarter ) विभागमें और दूसरा सिरापियम् ( Serapeum ) विभागमें रखा गया। उन दोनों पुस्तकालयमें कितने ग्रन्थ थे, उसका कहीं भी उल्लेख नहीं है। अलेकसन्द्रियाके पुस्तकालयमें जेनोडोटस् ( Zenodotus ), कालिमाकस् ( Callimachus ) एराटोस्थेनिस् (Eratosthenes), आपोलोनियस् (Apollonius) और अरिष्टोफेनिस् ( Aristophanes ) आदि विख्यात ग्रन्थरक्षकोंके नाम देखे जाते हैं। कालिमाकस्‌ने अपनी ग्रन्थरक्षताके समय जिस सुवृहत् पुस्तक-तालिका (Catalogue )-का प्रणयन किया, उसमें दोनों पुस्तकालयकी ग्रन्थसंख्या लिपिबद्ध हुई है।(५) जब सीजरने अलेकसन्द्रियाके उपकूलस्थ जंगी जहाजोंमें आग लगा कर उन्हें खाक कर डाला, तब ब्रुकियमका विख्यात विद्यालय मय पुस्तकोंके नष्ट हो गया था।(६) दूसरे साल आण्टनी महोदयने उक्त क्षतिपूरणार्थ पार्गामसके अधिकृत पुस्तकालय क्लियोपेट्राको दान करके अलेकसन्द्रियाका विद्यागौरव अक्षुण्ण रखा। २७३ ई०में आरेलियन ( Aurelian ) कर्तृक ब्रुकियम-ध्वंसके साथ साथ एक पुस्तकालयका अस्तित्व भी लोप हो गया। ३८६ वा ३९१ ई०में थियोडोसियसके अनुशासन ( Edict of Theodosius )-में लिखा है, कि ईसाइयोंने सिरापियमके पुस्तकागारको ध्वंस किया और लूटा था। पीछे ३४० ई०में क्लियोपेट्रा-प्रतिष्ठित वह विख्यात पुस्तकालय सारासेनियों ( Saracens )-के आक्रमणसे विलुप्त हो गया। जो कुछ बच रहा था, उसने भी ओमा-खलीफाकी सेनाके उपद्रवसे कालकी गोदमें आश्रय लिया।

पार्गामस्।

साहित्यचर्चाकी उन्नतिके लिये पार्गामस-राजाओंने टलेमीवंशीय राजाओंको पराङ्मुख किया था। टलेमी राजाओंके ( Papyrus ) कागजकी रपतनी बंद कर देने पर भी अट्टली (Pttali)के पुस्तकालयने जगत्‌में प्रधानता लाभ की थी। जब वह पुस्तकागार इजिप्टमें उठा कर लाया गया, उस समय उसमें प्रायः दो लाख ग्रन्थ थे। स्वीडस ( Suidas )-के वर्णनसे हम लोगको पता चलता है, कि ईसा-जन्मके २२१ वर्ष पहले महात्मा अन्तियोक ( Antiochus the Great )-ने कालसिसवासी विख्यात वैयाकरण युफोरियन ( Euphorion of chalcis )-को अपने पुस्तकागारके ग्रन्थरक्षकमें नियुक्त किया था।

रोम।

जातीय उन्नति और स्वाधीनताकी वृद्धिके साथ साथ हम लोग सुसभ्य रोमवासियोंकी साहित्यचर्चाका कोई

---

(५) किंतु अलास-गेलियस्‌ने ७०००० और सेनेका (Seneca)-ने ४०००० ग्रन्थोंका उल्लेख किया है। Ritschl, Die Alexandrinischen Bibliothenken, 6. 22 जेत्जस ( Tzet )-ने स्वलिखित टिप्पनीमें कालिमाकस और इराटस्थेनिसके वचनसे सिराबियममें ४२८०० और ब्रुकियममें ४९०००० ग्रन्थोंका निर्देश किया है।

(६) Parthey आदि ऐतिहासिकगण इस बातका मौलिकत्व स्वीकार नहीं करते।

प्राचीन इतिहास नहीं पाते। वे लोग स्वभावतः ही कर्मशील और रणकुशल थे। प्रवल रणपिपासाके दुर्दम-स्रोतसे अर्थलालसा और देश-जयकी आकाङ्क्षाने वृद्धि पाई थी, किन्तु विद्योन्नतिकी ओर उनका जरा भी लक्ष न था। १६७ ई०में एमिलियस पलास (Emilius Paulus) माकिदोनियासे पार्सियस ( Perseus ) युद्धजयके चिह्नस्वरूप बहुतसी पुस्तकें संग्रह कर लाये। यही रोमराज्यके प्रथम पुस्तकालयकी सृष्टि है। १४६ ई०-सन्के पहले जब सिपियो ( Scipio ) कार्थेजको जय कर वहांके पुस्तकालयसे केवलमात्र मागोकी लिखी कृषिविषयक पुस्तकें अपने देशमें लाये और अपरापर ग्रन्थ अफ्रिकाके छोटे छोटे राजाओंको दान कर दिये,७ उसके बाद अपलिकन-दि ताइयन ( Apellicon the Teian )-को परास्त कर ८६ ई०सन्के पहले सिला एथेन्ससेस्वदेशमें पुस्तकालय उठा लाये। लुकुलस् (Lucullus)ने ६७ ई०सन्के पहले पूर्वदेशको फतह कर स्वदेशके साहित्य-भाण्डारमें बहुमूल्य ग्रन्थादि अर्पण किये। सिसिरो और आटिकस्ने अनेक ग्रन्थ संग्रह किये थे। टिरानियन (Tyrannion)-ने अपने पुस्तकागारमें तीस हजार ग्रन्थोंका संग्रह किया था।

सिसिरोने स्वयं टरेन्सस् भारोके पुस्तकालयका उल्लेख किया है। सिरिनस् सामोनिकस् ( Serenus Sammonicus )-ने ६२ हजार ग्रन्थ संग्रह किये। सीजर रोमराजधानीमें एक साधारण पुस्तकागार खोल गये हैं। यहां ग्रन्थरक्षक रूपमें रह कर ही भारोकी ग्रन्थ-तृष्णा बलवती हुई थी। प्लिनिने आंविड पोलियो ( Asinius Pollio )-को ही साधारण पुस्तकालयका आदि सृष्टिकर्त्ता माना है। आवेण्टाइन ( Mount Aventine ) पर्वतके एट्रियम् लिवरटाटिस् ( Atrium Libertatis ) नामक स्थानमें वह पुस्तकालय स्थापित हुआ। इसके बाद सम्राट् अगष्टस्ने ३३ ई०सन्के पहले ओष्टेवियन और पैलटाइन नामक दो साधारण पुस्तकागार खोले। किन्तु दुर्दैवक्रमसे दोनों ही यथाक्रम टाइटस् और कोनोडियस्-राजके राजत्वकालमें जला दिये गये। अनन्तर टाइबिरियस्, भेस्पेसियन, डौमिटियन, हाड्रियन आदि राजाओंने एक एक पुस्तकालय खोल कर देशका गौरव बढ़ाया।८

ट्राजन फोराममें उलपियस् ट्राजनस ( Ulpius Trajanus)-ने जनसाधारणकी भलाईके लिये अपने नाम पर एक बड़ा ( Imperial Library ) पुस्तकालय खोला। पीछे वह डाइयोक्लिसियन्के स्नानागार ( Baths of Diocletian )-में स्थानान्तरित हुआ। ४थी शताब्दीको रोमराजधानीमें प्रायः २८ साधारण-पुस्तकागार स्थापित हुए थे। केवल रोमनगरमें ही पुस्तकालय स्थापित कर नगरवासी और राजन्यवर्ग धन्य हुए थे, सो नहीं, तिवर ( Tibur ), कोमम ( Comum ), मिलान ( Milan ), आथेन्स ( Athens ), स्मिर्णा, पाट्रो ( Patrae ) और हार्कु-लेनियम् (Herculaneum) आदि स्थानोंमें भी पुस्तकागार स्थापन करके वे महायशस्वी हुए हैं। उन सब ग्रन्थागारोंमें प्राचीर-संलग्न काठकी तख्ती पर हस्तलिखित ग्रन्थ और कोष्ठीके जैसे कागजमें लिखित ग्रन्थादि छोड़ कर ख्यातनामा मनुष्यका चित्रपट, पत्थर और मट्टीकी मूर्त्ति ( Statue ) आदि सजी रहती थीं। पुस्तकालयकी वृद्धिके साथ हम लोग C. Hymenaeus, C. Julius Vestimus आदि कुछ महापण्डितोंको ग्रन्थरक्षकता कार्यमें नियुक्त देखते हैं। शिलालिपिमें उनका अक्षय नाम खुदा हुआ है।

कनस्तान्तिनोपल।

सम्राट् कनस्तान्टाइनने वसफरास उपकूलमें राजधानी वसा कर पुस्तक संग्रहकी ओर विशेष ध्यान दिया। वे एकमात्र खृष्टान धर्मसाहित्यके बड़े प्रेमी थे, इसीसे उन्होंने ६६०० ग्रन्थ संग्रह किये थे। केवल यही सब ग्रन्थ संग्रह करनेका दूसरा यह भी कारण था, कि डाइ-ओक्लिशियनने खृष्टधर्मसंक्रान्त अधिकांश पुस्तक नष्ट कर डाली थी। परवर्त्ती राजाओंके उद्यमसे पुस्तकालयकी बहुत कुछ तरक्की हुई थी। जूलियन और थियोडोसियस्के

(७) Pliny, H N. Xviii 5.

(८) किसी किसीका कहना है कि ६ठीं शताब्दीमें पोप-ग्रगरी-दि-ग्रेटके आदेशसे वह पुस्तकागार ध्वंसप्राप्त हुआ; किंतु यह नितान्त अमूलक है। (Ency Britt, Vol XIV, p. 511.)

विशेष उद्योगसे प्रायः एक लाख ग्रन्थ संगृहीत हुए। जलियनकी सहायतासे निसिविस नगरमें भी एक पुस्तकालय खोला गया था। ४७७ ई०में सम्राट् जेनो (Emperor Zeno)के राजत्वकालमें कनस्तान्तिनोपलका पुस्तकालय अग्निदग्ध होने पर भी जनसाधारणके आग्रहसे उसकी पुनः स्थापना हुई।

जब खृष्टधर्मके प्रसारके साथ साथ खृष्टान साहित्यका आदर बढ़ने लगा, तब सभी धर्मग्रन्थोंका रक्षाभार एकमात्र गिर्जाघरके अधीन रहा। ३री शताब्दीमें जब जेरुसलेम नगरका भजनमन्दिर स्थापित हुआ, तब धर्मग्रन्थसम्वलित एक पुस्तकालय उसके साथ जोड़ दिया गया, ईसा-धर्मप्रचारके अभिप्रायसे धीरे धीरे प्रत्येक गिर्जाघरमें वा ग्रामभजना-मन्दिरमें खृष्टधर्मग्रन्थके संग्रहकी व्यवस्था प्रवर्त्तित हुई थी। सिजारिया नगरमें पम्फिलस् (Pamphilus) और युसिवियस् (Eusebius) इस श्रेणीका एक विख्यात पुस्तकागार स्थापित कर गये और हिपो (Hippo)-के गिर्जामें सेण्ट अगष्टाइनने अपना पुस्तकालय प्रदान किया।

उक्त राजधानीके वाइजान्टियम् (Byzantium) में उठ आनेसे साहित्यभण्डार उच्छृङ्खला हो गया। वण्डाल, गथ आदि असभ्य जातियोंके उपर्युपरि आक्रमण इटलीराज्य भी नष्ट प्राय हो गया। इस समय इटलीवासियोंके प्राण जोखिममें थे, इस कारण पूर्वतन विद्यानुराग और पुस्तकालयकी रक्षा उनके हृदयसे विलकुल दूर हो गई थी। रोमक और ग्रीक लोगोंके परस्पर ग्रन्थसंग्रहमें विरक्त और खृष्टधर्मके पूर्ण प्रादुर्भावसे पश्चिमखण्डमें (Western Empire) घोर विप्लव उपस्थित हुआ और प्राचीन युगका इतिहास इसी समयसे लुप्तप्राय होने लगा।

मध्ययुग।

पाश्चात्य-जगत्‌में साहित्यचर्चाका अवसाद होने पर भी सुदूर फारसीराज्य (Gaul)-में पुस्तकालय-प्रतिष्ठाका उद्यम घटा नहीं था। पाब्लियस् कन्सेण्टियस्, टोनान्सियस् फेरिओलस और थिओडोरिक राजमन्त्री कासिओडोरस के पुस्तकालयका उल्लेख मिलता है। ४थी शताब्दीमें गथ जातिने भी उलफिलससे खृष्टधर्मका मर्म जान कर पुस्तकालय खोलनेकी ओर विशेष ध्यान दिया। कासिओडोरस् द्वारा स्थापित कालाब्रियाके पुस्तकालयमें ग्रन्थादिकी लिपि करनेके लिये खृष्टान संन्यासीगण नियुक्त होते थे।

इस समयसे विद्याशिक्षा धीरे धीरे धर्ममन्दिरके अन्तर्भुक्त होती गई। विभिन्न दार्शनिक-सम्प्रदायके लोप होनेके कारण नाना स्थानोंमें मठ स्थापित होने लगा। अतः उस समय धर्म और ईश्वरतत्त्व जाननेकी थोड़ी बहुत विद्याकी आलोचना होती थी।

यूरोपमहादेशसे ६ठीं और ७वीं शताब्दीमें आयरलैण्डमें विद्यानुराग विस्तृत हुआ और ग्रन्थसंग्रहकी प्रथा भी प्रचारित होती देखी गई। ७वीं शताब्दीमें टार्ससवासी थिओडर (Theodore of Tarsus) रोमनगरीसे कण्टर्वरी नगरमें अनेक पुस्तक लाये। इसके बाद आर्कविशप एगवर्ट अलकुइन, शार्लिमेन (Charlemagne), लूपस शार्भाटस्, सार्लिमेनके पुत्र लुई, गार्वर्ट और पोप सिल्भेष्टर २य आदि महात्मा द्वारा प्रतिष्ठित अनेक पुस्तकालयका उल्लेख देखनेमें आता है। चार्ल्स दि वोल्डके बाद ४थी वा ५वीं शताब्दीमें एकमात्र मठमें ही पुस्तकें संग्रह की जाती थीं। वेनिभिष्टाइन, अगष्टिनियन और डोमिनिकन आदि विशिष्ट सम्प्रदायोंने पुस्तकालय संगठनमें विशेष उदारता दिखाई थी। सेण्ट वेनिडिक्टके यत्नसे नवाधिष्ठित प्रत्येक मठमें धर्मसम्बन्धीय पुस्तक संग्रहमें विशेष औदार्य देखा गया था।

फ्लूरी (Fleury), मेल्क (Melk), सेण्ट गाल (St. Gall), सेण्ट मौर (St. Maur), सेण्ट जेनिभाईभी (St. Genevieve), सेण्ट भिक्टर और सर रिचार्ड विटिटननिर्मित ग्रे फायर-सम्प्रदायका पुस्तकालय उल्लेखयोग्य है।

अलावा इसके इटलिस्थ मोण्ट फेसिनो (Monte Cassino)-का पुस्तकालय ६ठी शताब्दीसे नाना प्रकारका कष्ट झेलता हुआ आज भी विद्यमान है। १०वीं शताब्दीमें मुरातोरीने जो वोवियो (Bobbio) पुस्तकालयकी तालिका प्रकाशित की, वह अन्तमें मीलनके एम्ब्रोसियन पुस्तकालयमें मिला दी गई।(१) पोम्पोसिया

(१) Antiq. Ital. Med. ÆVIII 817-24

पुस्तकागारको ११वीं शताब्दीकी एक तालिका पाई गई है। (१०)

फरासीराज्यमें फ्लूरी ( Fleury ), क्लूनी (Cluny), सेण्ट रिकार ( St Requier ) और कार्वी ( Corbie ) आदि स्थानीय मठोंमें अनेक पुस्तकोंका संग्रह था। परवर्त्ती समयमें १७६३ ई०को फ्लूरीकी पुस्तकावली ओर्लिन ( Orleans ) पुस्तकालयमें मिला दी गई। कर्वीका ग्रन्थ संग्रह भी इसी प्रकार १६३८ ई०को सेण्ट जर्मन देस-प्रे ( St, Germain-des Pres ) नामक मठमें और १७६४ ई०को पारी नगरके जातीय-पुस्तकालय और पीछे आमेन् ( Amiens ) पुस्तकागारमें मिल गया।

जर्मन-देशस्थ फुल्दा (Fulda), कर्भे (Corvey), रिचन् (Reichenau) और स्पनहिम (Sponheim) आदि मठागार ही प्रधान हैं। शार्लिमेन राजाके यत्नसे फुल्दा प्रतिष्ठित हुआ। एवट ह्रामियसके अध्यक्षताकालमें यहां चार सौ साधुसंन्यासी ग्रन्थादि नकलमें नियुक्त थे। वेसर नदीके किनारे जो कर्भे-पुस्तकालय था, वह १८११ ई०में मार्वर्ग विश्व-विद्यालयमें मिला दिया गया। रिचनौ पुस्तकागार तीस वर्षव्यापी युद्ध ( Thirty years' War )-में भस्मीभूत हुआ। १५वीं शताब्दीमें जान ट्रिथिम ( John Tretheim )-के उद्यमसे स्पनहाइमकी ग्रन्थ-संख्याकी वृद्धि हुई। ८१६ ई०में प्रतिष्ठित सेण्ट गाल पुस्तकालय आज भी वर्त्तमान है।

इङ्गलैण्ड-राज्यमें भी कण्टबेरी, यर्क, वारमाउथ, ह्विट्बी, ग्लष्टोनवारि, क्रयलैण्ड, पिटरवरो और डाहम आदि स्थानोंमें इस प्रकारके पुस्तकालय थे। थियोडो और अगष्टाइन द्वारा प्रतिष्ठित कण्टर्वरी ( Christ church ) पुस्तकागारका उल्लेख किया जा चुका है। ८६७ ई०में डेन्स ( Danes )-के आक्रमणसे वीरमाउथका ग्रन्थागार नष्ट हो गया था। क्रयलैण्ड १०११ ई०में जला दिया गया। ह्विटवी ( १२वीं शताब्दी की ), पीटरबो (१४वीं शताब्दीकी) ग्लाष्टोनवारी और डरहमकी पुस्तकतालिका देखनेमें आती है। एतद्भिन्न साधुसङ्घमें पुस्तक-संग्रहके निदर्शनस्वरूप और भी अनेक पुस्तकतालिका आविष्कृत हुई हैं। (११)

अरबजातिके अभ्युदय पर साहित्यरूपी आकाशमें मेघमाला दिखाई देने लगी। रणपिपासु और राज्यलोलुप विधर्मी अरबियोंने कभी भी ज्ञानोन्नतिका पृष्ठपोषण नहीं किया, वरन् विजातीय आक्रोश और युद्ध-विप्लवसे सैकड़ों वैदेशिक-ग्रन्थ जला कर खाक कर दिये गये। राज्य-जयकी लालसा जब प्रशमित हुई तब खलीफा-राजाओंने ज्ञानोन्नति और विज्ञानचर्चाकी ओर विशेष ध्यान दिया। उनके राजत्वकालमें पारससे ले कर पश्चिम स्पेनराज्य तक और उत्तरी-अफ्रिकामें जगह जगह साहित्य और विज्ञानचर्चाके लिये विश्वविद्यालय और पुस्तकालय प्रतिष्ठित हुए थे। जब यूरोपकी पूर्वतन सभ्यता एक तरहसे विलुप्त हो गई थी, उस समय पूर्वमें वागदाद और पश्चिममें कर्डोभा नगरने ही मुसलमानी अमलमें विद्याचर्चाका ऊंचा स्थान पाया था। कायरो ( Cairo ) और त्रिपली ( Tripoli )-में भी पुस्तकालय थे। फतीमासम्प्रदायके ( Fatimites in Africa ) राजकीय पुस्तकालयमें प्रायः लाखसे अधिक ग्रन्थों ( Mss )-का संग्रह था। ओमियदों ( Omayyds )-के संरक्षित स्पेन पुस्तकालयमें ६ लाख ग्रन्थ थे, ऐसा सुना जाता है। अण्डलुसिया ( Andalusia )में प्रायः ७० पुस्तकालय थे। अरबवासी और तद्वंशीय स्पेनदेशीय मूरगण ईसाइयोंकी तरह अपने अपने मतावलम्बी धर्म-ग्रन्थकी रक्षामें यत्नवान् थे। धर्मपुस्तकके सिवा वे दूसरे दूसरे ग्रन्थसंग्रह नहीं करते थे। इस कारण ९७८ ई०में अलमनसोर ( Almanzor ) राजाने कर्डोभाके सुवहत् पुस्तकालयको तहस नहस कर डाला।

(१०) DiariumItalicum, chap, XXII

(११) Dr. Achery. Martene, Durand, Pez, आदि महोदय द्वारा संगृहीत पुस्तकालय स्थित और Naumann, Petzholdt, The Rev. Joseph Hunter और Mr. Edwards आदिकी प्रकाशित तालिका ही उसका प्रमाण है। म्युनिकके [illegible] भी ( Royal Library at Munich ) [illegible] देखी जाती हैं।

अरबोंकी विद्योन्नति पर ईर्षान्वित हो वैजयन्ती-वासी ( Byzantine Empire ) ग्रीक लोगोंने भी साहित्यचर्चामें नवजीवन लाभ किया । दार्शनिक ल्यु ( Leo the Philosopher ) और कनस्तातिन पर्फिरो जेनिटस ( Constantine Porphyro genitus )-के उद्यमसे कनस्तान्तिनोपलका पुस्तकालय पुनः उन्नत दशा को प्राप्त हुआ । एथस् और इजियनके मठागारमें नाना ग्रन्थोंकी बड़े परिश्रमसे नकल की गई थी । १४५३ ई०में कनस्तान्तिनोपलका अधःपतन होने पर ष्टोवियस् ( Stobaeus ), फोटियस् ( Photius ), और स्वीडस् ( Suidas ) आदि ग्रन्थकारोंके सङ्कलित सुप्राचीन ग्रन्थ इटली आदि पश्चिमवर्त्ती राज्योंमें फैल गये ।

नव्ययुग

१४वीं शताब्दीमें यूरोपखण्डमें साहित्यालोचनका पुनर्जन्मकाल (Renaiss ance Period) उपस्थित हुआ। १३७३ ई०में ५म चार्ल्सने ९१० ग्रन्थ ले कर एक चिर-स्थायी पुस्तकागारका सूत्रपात किया। अर्ल आव वारविक १३१५ ई०में अपने पुस्तकालयको बोर्डेस्ली ( Bordesley Abbey )-में दान कर गये । इसके बाद रिचार्ड अङ्गारमेल् (Richard' Aungervyle of Bury, Edward III's chancellor and ambassador )-ने आक्सफोर्डका डर्हम कालेज और पुस्तकालय खोला। १४३३ ई०में कसिमो डि मेडेसी (Cosimocde Medici) ने भिनिस नगरमें और पीछे फ्लोरेन्स ( Florence )-में मेडिसियन पुस्तकालय खोला था । १४३६ ई०में निकोलो निकोटी ( Niccolo Niccoli )-ने इटलीमें सबसे पहले साधारण पुस्तकालयकी प्रतिष्ठा की। फ्रेड्रिक ( Duke of Urbino )के पुस्तकागारकी कथा उनके प्रथम ग्र थरक्षक भेस्पासियानो ( Vespasiano )-के वर्णनसे जानी जाती है।

पूर्वसाम्राज्य ( Eastern Empire )-की राजधानी कनस्तान्तिनोपलके अधःपतनके भयसे इटलीके राजाओं-के यत्नसे ग्रीक पण्डितगण आल्पस् पर्वतके अपर पार-स्थित राज्योंमें जा कर रहने लगे। हाङ्गेरीराज मेथियस् कर्विस ( Mathias Corvinus )-के यत्नसे ५० हजार ग्रन्थ संगृहीत हुए। किन्तु दुर्भाग्यवशतः १५२७ ई०में तुर्कोंके हाथसे बुदा नगरके पतन पर उक्त ग्रन्थागार समूल उन्मूलित हुआ था। आज भी उनका ग्रन्थनिचय यूरोपके किसी किसी पुस्तकालयकी शोभा बढ़ाता है।

वर्त्तमान युगके पुस्तकालयका उल्लेख करनेमें १७५३ ई०को अंगरेज-राज द्वारा स्थापित वृटिश म्युजियम ( British Museum )-को ही सबके पहले स्थान दिया जा सकता है। ग्रन्थाधिक्यमें फरासीराजधानी पारी-नगरके विब्लिओथेक नेशनल ( Bibliotheque Natio-nale)ने जगतमें ऊंचा स्थान तो पाया था, पर म्युजियम-की तरह सुप्रणालीवद्ध पुस्तकालय और कहीं भी देखनेमें नहीं आता। अभी इस पुस्तकागारमें १५,५०००० मुद्रित और ५०००० हस्तलिखित ग्रन्थ हैं। १८३७ ई०में सर एण्टो-नियो पानिजी ( Sir Antonio Panizzi )-के तत्त्वाव-धानसे तथा इङ्गलैण्डेश्वर (George II, III and IV) और तद्देशवासी महापुरुषोंके उद्यमसे इसकी ग्रन्थसंख्या बहुत बढ़ गई । भिन्नदेशीय ग्रन्थोंके मध्य यहां १२ हजार हिब्रु, २७ हजार चीन, १३ हजार संस्कृत, और पाली आदि विभिन्न भाषामें ( Oriental languages ) मुद्रित पुस्तक ५ हजार हैं। १८७६ ई०में संस्कृत और पाली ग्रन्थकी तालिका प्रकाशित हुई। अभी लण्डन महानगरीमें ९२ प्रधान और साधारण पुस्तकालय देखे जाते हैं। लण्डन छोड़ कर ग्रेट ब्रिटेन और आयर्लैण्ड राज्यके प्रधान प्रधान नगरमें प्रायः २८६ साधारण पुस्तकागार हैं। इनमें से एवार्डिन युनिवर्सिटी ( ६० हजार), वार्मिहम-फ्रि (१ लाख), केम्बिज—ट्रिनिटि कालेज ( ६२ हजार ) और केम्ब्रिज युनिवर्सिटी ( २ लाख ६ हजार ), डब्लिन—नेशनल ( ८५ हजार ) और ट्रिनेट कालेज (१ लाख ६४ हजार ), एडिनबरा—एडभोकेट ( २ लाख ६८ हजार ) और युनिवर्सिटी ( १ लाख ४२ हजार ); ग्लासगो युनिवर्सिटी ( १ लाख २५ हजार ), लीडस—लीडस् ( ८५ हजार ) और लीडस साधारण-ग्रन्थालय ( १ लाख १० हजार ), लण्डन-लण्डन ( ६० हजार ), पेटेण्ट आफिस ( ८० हजार ) और युनिवर्सीटी (१ लाख), मेञ्चेष्टर-फ्री पबलिक ( ८५ हजार ), आक्स-फोर्ड-बोडलियन ( ४ लाख ३० हजार ), सेण्ट-एण्ड्रुज युनिवर्सिटी ( ६० हजार ) आदि ग्रन्थालयोंकी न्यूना-धिक पुस्तक संख्या दी गई।

फरासीराज्यमें जगत्का सवप्रधान पुस्तकागार अवस्थित है। पारीनगरके विब्लियोथिक नेशनल नामक पुस्तकालयमें २२६०००० पुस्तक और प्रायः ६२ हजार हस्तलिखित ग्रन्थ १८८० ई०के पहले विद्यमान थे। परवर्त्तीकालमें इसमें और भी कितने ग्रन्थ मिला दिये गये। पुस्तक भिन्न यहां प्रायः १ लाख ४४ हजार मुद्रापदक आदि और २२ लाख खोदित चित्र (Engravings) विद्यमान हैं। फरासीके राजन्यवर्ग और ख्यातनामा विद्वज्जनके ऐकान्तिक यत्नसे इस जातिके पुस्तकागारकी ऐसी उन्नति हुई थी। अनुसन्धित्सु लेखकोंने शार्लिमेन और चार्ल्स दि-वोल्डके संगृहीत ग्रन्थोंमें इस पुस्तकालयका उल्लेख पाया है। बहुत गोलमालके बाद राजा जान (King John, the Black-Prince's Captive)-के राजत्वकालमें विब्लिओथेक डु-राय (Bibliotheque du Roi नामसे इस विद्यामन्दिरकी प्रकृत ऐतिहासिक भित्ति स्थापित हुई। विख्यात फरासी विप्लव (The French Revolution)-के बाद जातीय एकतावद्ध फरासियोंने इस ग्रन्थालयकी उन्नति की ओर ध्यान दिया। इस कारण राष्ट्रविप्लव जातीय विद्यामन्दिरका उत्कर्ष साधक हुआ था, इसमें सन्देह नहीं। इसी समयसे इसका "Bibeiotheque Nationale" नाम पड़ा था(१२)। प्रजातन्त्रके पृष्ठपोषक और रणकेशरी नेपोलियनके अभ्युत्थान पर तथा उनकी वदान्यतासे इस पुस्तकालयकी विशेष श्रीवृद्धि देखी गई थी। उन्होंने अपने वाहुवलसे वर्लिन, हनोभर फ्लोरेन्स, भेनिस, रोम, हेग आदि प्रधान प्रधान नगरोंसे पुस्तकालय उठा कर इसमें जोड़ दिया। केवल फरासी राजधानी ही ऐसे विद्यानुशीलनका आदर्शस्थल थी, सो नहीं, प्रत्येक फरासी-प्रदेशमें (Provinces) ऐसी विद्योन्नतिका निदर्शन पाया जाता है। जातीय-पुस्तकागार छोड़ कर पारी नगरमें और भी १४ साधारण पुस्तकालय हैं जिनमें से B. de l' Arsenal (२ लाख ६ हजार), B. de l'Institut (१ लाख), Mazarine (१२ लाख), B. Sainte, Genevieve (१ लाख २३ हजार) और B. de l' University (१ लाख २६ हजार) तथा दूसरे दूसरेमें अपेक्षाकृत अल्पसंख्यक ग्रन्थ हैं। सारे फरासीराज्यमें जो ७० विख्यात पुस्तकागार हैं, उनमें और भी १० लाखसे ऊपर ग्रन्थोंका संग्रह है।

(१२) इस सुवृहत् पुस्तकालयकी पुस्तकत लिका नहीं है। पहले जो छापी गई थी, उसके पश्चाद्भागमें नूतन ग्रन्थ की तालिका संयोजित कर रखी गई हैं। १८०७ और १८४४ ई०में यहांकी संस्कृत और पाली ग्रन्थकी तालिका मुद्रित और प्रकाशित हुई।

जर्मन-साम्राज्यमें भी पुस्तकालयका अभाव नहीं है। १८७५ ई०में एक बार्लिन नगरमें ही ७२ पुस्तकालयोंकी रजिस्ट्री की गई थी। १६६१ ई०में जर्मनराज फ्रेडरिक-विलियम द्वारा प्रतिष्ठित राजकीय पुस्तकालय ही (K-nigliche Bibliathck) सबसे बड़ा है। इसमें ७ लाख ५० हजार हाथकी लिखी पुस्तकें मौजूद हैं। जर्मन राज्यमें विद्योन्नतिका जैसा पूर्णप्रभाव है, उससे यदि वहां लाखों पुस्तकालयका होना सावित हो, तो आश्चर्य ही क्या! संस्कृत शास्त्रग्रन्थादिकी आलोचनामें जर्मनदेशने संसारमें ऊँचा स्थान पाया है। विद्योन्मादसे उल्लसित जर्मनोंने नगर नगरमें लक्षाधिकग्रन्थयुक्त पुस्तकालय खोल कर जनसाधारणमें अच्छा नामक माया है और वे अपने देशका 'शर्मण्य' देश नाम रखनेमें भी कुण्ठित नहीं होते। अगसवर्ग (१ लाख ५१ हजार), वार्लिन युनिवर्सिटी (२ लाख १ हजार), वन (२ लाख ५१ हजार), ब्रेमेन (१ लाख), बेस्लु-युनिवर्सिटी (३ लाख ५४ हजार), और विब्लियोथिक (२ लाख २ हजार), कार्लश्रु (१ लाख ३६ हजार), कासेल (१ लाख ६७ हजार), डार्मष्टस (५ लाख ३ हजार), डेसडेन (३ लाख ५७ हजार), आर्लाञ्जेन (१ लाख ४६ हजार), फ्राङ्कफोर्ट (१ लाख ५० हजार), फ्राइवर्ग (२ लाख ७१ हजार), गिसेन (१ लाख ६२ हजार), गोथा (२ लाख ५१ हजार), गटिञ्जन (४ लाख ५ हजार), ग्रीफस्‌वाल्ड (१ लाख २१ हजार), हूलि (२ लाख २० हजार), हम्वार्ग (३ लाख ५६ हजार, हनोभर १ लाख ७४ हजार), हेडेलवर्ग (३ लाख ५ हजार), जेना (१ लाख ८० हजार), कापल (१ लाख ८२ हजार), कोनिग्सवर्ग (१ लाख ८४ हजार), लिपसिक-विब्लिओथिक (१ लाख २ हजार); और युनिवर्सिटी (५ लाख ४ हजार), लुबेक (१००२५०),

मेह्निञ्जेन (१ लाख २ हजार), मेञ्ज (१ लाख ५२ हजार), मार्वर्ग, (१ लाख ४० हजार) मेनिञ्जन (१ लाख ६० हजार), म्यु निचविब्लिओथिक (१ लाख २६ हजार), और यूनिवर्सिटी (३ लाख २५ हजार), मुनष्टर (१ लाख २४ हजार), ओल्डेन्वर्ग (१ लाख), रस्टक (१ लाख ४१ हजार), स्टसवर्ग (५ लाख १३ हजार) स्टाट्गार्ट (४ लाख २६ हजार), ष्टुविञ्जेन (२ लाख ३८ हजार), वाइमर (१ लाख ८२ हजार), वाइसबेडेन (लाखसे ऊपर), उलफेन्वुटल (३ लाख १० हजार), ऊर्जवर्ग (३ लाख २ हजार), और अष्ट्रिया हङ्गरी तथा स्वीजलैंएड मिला कर लाखसे ऊपर, ग्रन्थयुक्त और भी अनेक पुस्तकालय देखे जाते हैं। इनमेंसे बुदापेस्त महानगरीमें जो पुस्तकालय प्रतिष्ठित हैं उसमें ४ लाख पुस्तक और ६३ हजार हस्तलिखित ग्रन्थ मौजूद हैं। किन्तु आज चालिस वर्षोंसे उन सब ग्रन्थालयमें और भी कितनी नई प्रकाशित पुस्तकें तथा ग्रन्थ संगृहीत हुए हैं उसका ठीक ठीक पता नहीं चलता।

रूसराजधानी सेण्टपिटर्सवर्ग नगरमें जगत्का श्रेष्ठ तृतीय पुस्तकागार अवस्थित है। यहांकी इम्पिरियल-पवलिक लाइब्रेरीमें १० लाख मुद्रित और २६ हजार हस्तलिखित पुस्तक, २० हजार मानचित्र, ७१ हजार फोटोचित्र ४२ हजार ओटोग्राफ और प्रायः ५ हजार सनद संगृहीत हैं। अलावा इसके डर्पाट (१ लाख ४४ हजार), हेलसिंफर (१ लाख ४० हजार), काइफ (१ लाख १० हजार), मोस्कोगालिट्जिन म्युजियम (३ लाख ५ हजार), और युनिवर्सिटी (१ लाख ७० हजार), सेण्टपिटर्सवर्ग-साईन्स एकाडमी (१ लाख ५० हजार) और युनिवर्सिटी (१ लाख ३६ हजार) आदि पुस्तकालयोंकी ग्रन्थसंख्या आजसे २० वर्ष पहलेकी तालिका देख कर लिखी गई है। अभी और भी कितनी वृद्धि हुई होगी मालूम नहीं।

फरासी (७१), जर्मन (६७), आष्ट्रिया-हङ्गरी (५६), स्वीजलैंएड (१८), इटाली (७४), हालैंएड (६), डेन्मार्क (४), आइसलैंएड (२), नारवे (३), स्वीडेन (३), स्पेन (१६), पुर्त्तगाल (६), ग्रीस (२), रूसिया (१३), आदि यूरोपीय राज्यमें; इजिप्त (१), आष्ट्रेलिया (५), वृटिशगायना (१), कनाडा (४), जामेका (१), मुरिसस् (१), न्युजीलैंएड (२), दक्षिण अफ्रिका (४) और तासमानिया आदि अंगरेजी उपनिवेशमें (२), अमेरिकाके युक्तराज्यमें (८३), तथा दक्षिण अमेरिकाके आर्जेण्टाइन रिपब्लिक (३), ब्रेजिल (१), चीली (१), मेक्सिको (५), निकारगोआ (१), पेरू (१), वारगुई (१), और भेनिजुएला (१)। उपरोक्त राज्योंके साधारण पुस्तकालयकी जो संख्या निर्दिष्ट हुई, कालप्रभावसे उनका यथेष्ट परिवर्त्तन हो गया है तथा और भी कितने नये पुस्तकागार प्रतिष्ठित हुए हैं जिनका प्रकृत तत्त्व मालूम नहीं रहनेके कारण पूर्वोल्लिखित देशस्थित पुस्तकालयोंके नाम और पुस्तक तालिका नहीं दी गई।

वर्त्तमानकालमें उक्त देशोंके सर्वप्रधान पुस्तकालयकी ग्रन्थसंख्या इस प्रकार है— ..

| देश | नगर | संख्या |
|---|---|---|
| स्वीजलैंण्ड | वासेल | १ लाख ३४ हजार |
| इटाली | फ्लोरेन्स | ४ „ ७५ हजार |
| हालैण्ड | दि-हेग | २ „ ४ „ |
| डेन्मार्क | कोपेनहेगेन | ५ „ ६ „ |
| आइस्लैण्ड | रेक्जविक् | ३० „ |
| नारवे | ख्रृष्टियाना | २ „ ३८ „ |
| स्वीडेन | ष्टकहलम् | २ „ ७८ „ |
| स्पेन | माड्रिड् | ४ „ १० „ |
| पुर्त्तगाल | लिसवन | २ „ १० „ |
| ग्रीस | आथेन्स | १ „ ५६ „ |
| इजिप्त | कायोरा | ४० „ |
| अष्ट्रेलिया | मेलवोर्ण | १ „ १२ „ |
| गायना | जार्जटाउन | २५ „ |
| कनाडा | अटोया | १ लाख |
| मारिसस | लुइवन्दर | १० हजार |
| न्युजिलैंएड | ओयेलिंटन | १० हजार |
| केपकलोनी | केपटाउन | ३६ हजार |
| तासमानिया | होवार्टटाउन | ६ हजार |
| युनाइटेडष्टेट | वोष्टन | ४ लाख |
| | वाशिङ्गटन | ४ लाख २७ हजार |
| आर्जेण्टाइन रिप | व्युनर्स एरिज | ४० हजार |

| | | |
|---|---|---|
| ब्रेजिल | राइयोजेनिरी | १ लाख २१ हजार |
| चीली | सेण्टियागो | ६५ हजार |
| मेक्सिको | मेक्सिको | १ लाख |
| पेरु | लिमा | ३५ हजार |
| निकारगोआ | मेनागोआ | १५ हजार |
| उरुगुई | मण्टिभिडो | १७ हजार |
| भेनिजिउला | काराकाश | २६ हजार |

पहले ही लिखा जा चुका है, कि वाबिलोनीय राज्यमें विद्याकी अच्छी आलोचना होती थी, किन्तु प्रमाणाभावसे उसका कोई विवरण नहीं दिया गया। सम्प्रति उक्त राज्यके निप्पुरनगरमें जगत्का सर्वश्रेष्ठ और सुप्राचीन पुस्तकालय आविष्कृत हुआ है जिसमें डेढ़ लाखसे ऊपर फलक पाये गये हैं। इनमेंसे जिन सत्तरह हजार फलकोंका पाठोद्धार हुआ है, उन्हें पढ़नेसे मालूम होता है, कि फलकोंमें इतिहास, शब्दविद्या, साहित्य, पुराण, व्याकरण अभिधान, विज्ञान और गणितशास्त्र लिखे हुए हैं। उनमेंसभी ईसा जन्मके २२८० वर्ष पहलेके लिखे हुए हैं, ऐसा अनुमान किया जाता है। सम्भवतः उन सबका उद्धार हो जानेसे प्राचीन हिन्दूगौरवका निदर्शन पाया जायगा।

भारत, चीन और जापान राज्यमें जगह जगह पुस्तकालय प्रतिष्ठित हैं। चीन-साम्राज्यमें ईसा जन्मके बहुत वर्ष पहले पुस्तकादि लिखनेकी प्रथा प्रचलित थी।

भारत।

पहले ही कहा गया है, कि भारतवासी सभी दिनोंसे पुस्तकका आदर करते आये हैं। पुस्तकको यदि उनका उपास्य-देवता कहें, तो अत्युक्ति नहीं। आज भी भारतके नाना स्थानोंमें किसी किसी ग्रन्थकी नित्य पूजा हुआ करती है। माघके महीनेमें सरस्वती-पूजाके दिन गृहस्थमात्र ही अपने संगृहीत ग्रन्थोंकी देवी सरस्वतीरूपमें पूजा किया करते हैं।

पहलेसे ही भारतीय मठ वा धर्ममन्दिरमें नाना ग्रन्थ संगृहीत और रक्षित होते थे। नालन्दाकी ग्रन्थकुटीकी कथा ऊपरमें लिखी जा चुकी है। नालन्दाके निकटवर्त्ती ओदन्तपुरी नामक स्थानमें (वर्त्तमान विहारमें) पालराजाओंके समय हजारों बौद्धग्रन्थ संगृहीत थे। मिनहुजकी तवकात-इ-नासिरी पढ़नेसे मालूम होता है, कि महम्मद-इ-वखतियारने जब विहार पर आक्रमण किया, उस समय भी यहां बौद्धोंका विश्वविद्यालय और बहुसंख्यक श्रमणोंका वास था। उस विश्वविद्यालयमें हजारों ग्रन्थ देख कर मुसलमान लोग चमत्कृत हुए थे। उन्होंने सभी ग्रन्थोंका मर्म जाननेके लिये किसी पण्डितको बुला भेजा, पर उसके पहले ही मुसलमानोंके कराल कृपाणसे सभी श्रमणगण यमपुर भेज दिये गये थे।

मुसलमानी आक्रमणसे विहारका वह अमूल्य बौद्धग्रन्थालय विलुप्त हो गया था। मुसलमानोंके कराल ग्राससे जो बच गये थे उनमेंसे कोई कोई प्राणतुल्य धर्मग्रन्थ ले कर नेपालको भाग गये। आज भी नेपालसे वे सब प्राचीन ग्रन्थ बाहर होते हैं।

केवल महम्मद-इ-वख्तियारके आक्रमणसे ही नहीं, दूसरे दूसरे मुसलमानोंके उपर्युपरि आक्रमणसे कितने अमूल्य ग्रन्थालय विध्वस्त हुए हैं, उसकी इयत्ता नहीं। तारीख-इ-फिरिस्ता पढ़नेसे मालूम होता है, कि फिरोजतुगलकने जब नगरकोट पर आक्रमण किया, उस समय ज्वालामुखीके मन्दिरमें एक उत्कृष्ट ग्रन्थकुटी थी। उस कुटीमें फिरोजने १३०० हिन्दूग्रन्थ पाये थे जिनमेंसे उन्होंने दर्शन, ज्योतिष और जातक-सम्बन्धीय किसी किसी ग्रन्थका पारसीमें अनुवाद कराया था।

तुजुक्-इ-बाबरी नामक मुसलमानी इतिहासमें लिखा है, कि सम्राट् बाबर गाजी खाँकी ग्रन्थकुटीमें बहुसंख्यक धर्मतत्त्व-सम्बन्धीय ग्रन्थ देख कर विमोहित हुए थे।

आईन-इ-अकबरीमें लिखा है, कि अकबर बादशाहके भी एक वृहत् पुस्तकालय था। वह पुस्तकालय सात खण्डोंमें विभक्त था जो फिर गद्य, पद्य, हिन्दी, पारसी, ग्रीक, काश्मीरी, अरबी इत्यादि पृथक् खण्डोंमें सज्जित रहते थे।

अकबरने जिस प्रकार विभिन्न भाषाके ग्रन्थोंका पारसीमें अनुवाद करा कर ग्रन्थालयकी शोभा बढ़ाई थी, टीपू सुलतान भी उसी प्रकार नाना देशोंसे अमूल्य पारसी ग्रन्थोंका संग्रह कर अपने पुस्तकालयमें रख गये। उनके अधःपतनके बाद वे सब अमूल्य ग्रन्थ वृटिशगवर्मेण्टके हाथ लगे हैं। उनमेंसे अनेक ग्रन्थ आज भी कलकत्तेकी एशियाटिक-सोसाइटीमें देखे जाते हैं।

आधुनिक कालमें हिन्दू राजाओंके मध्य जो संस्कृत पुस्तकोंका संग्रह कर चिरस्मरणीय हुए हैं, उनमेंसे तञ्जोरराज शरभोजी और नेपाल-राजका नाम विशेष उल्लेख योग्य है। सुना जाता है, कि १७वीं शताब्दीसे तञ्जोरराजने ग्रन्थसंग्रहमें बड़ी चेष्टा की थी। शरभोजी-के समय उनके पुस्तकालयमें २५ हजारसे अधिक हस्त-लिखित ग्रन्थ मौजूद थे। आज भी तञ्जोरराजके पुस्तका-लयमें अठारह हजारसे ऊपर हस्तलिखित संस्कृत ग्रन्थ विद्यमान हैं। वे सब ग्रन्थ देवनागरी, नन्दिनागरी, कणाड़ी, तैलङ्गी, उड़िया आदि नाना अक्षरोंमें लिखे हुए हैं। इस प्रकारके बहुसंख्यक ग्रन्थ भारतवर्षमें और कहीं भी नहीं हैं।

नेपाल।—नेपालके राजकीय पुस्तकालयमें प्रायः ८ हजार हस्तलिखित ग्रन्थ संगृहीत हैं तथा आज भी संग्रहकार्य चल रहा है। इस पुस्तकालयमें ५वीं और ६ठीं शताब्दीके लिखे हुए हस्तलिपि विद्यमान हैं। ऐसे सुप्राचीन तथा संस्कृत बौद्ध-ग्रन्थ और कहीं भी देखनेमें नहीं आते।*

काश्मीर।—काश्मीरके पुस्तकालयमें भी नाना भाषा-में लिखित प्रायः दश हजारसे ऊपर ग्रन्थ हैं जिनमेंसे कुछ दुष्प्राप्य संस्कृत ग्रन्थ भी हैं। ऐसे मूल्यवान् ग्रन्थ और कहीं भी नहीं मिलते।(१)

राजपूताना।—राजपूतानेके सामन्तराजाओंके घरमें भी बहुसंख्यक ग्रन्थोंका संग्रह है। इनमेंसे जयपुर, मेवार, अलवार, वीकानेर, जसलमीर, कोटा, बूंदी और इन्दोरका पुस्तकालय उल्लेखयोग्य है।

युक्तप्रदेश।—युक्तप्रदेशके मध्य काशीधाममें ही सबसे अधिक संस्कृत ग्रन्थोंका संग्रह देखा जाता है। काशीधामका गवर्मेण्ट संस्कृत कालेज, काशीराजका पुस्तकालय और कवि हरिश्चन्द्रका पुस्तकालय उल्लेख-योग्य है।

बम्बईप्रदेश।—बम्बई प्रदेशमें अहमदावाद, पाटन, काम्बे, सूरत, पूना, नासिक, कोल्हापुर, भरोच आदि नाना स्थानोंमें हस्तलिखित ग्रन्थोंकी ग्रन्थकुटी है। उन सब पुस्तकालयके मध्य अहमदावाद, पाटन और काम्बे शहरमें बहुतसे जैन-पुस्तकालय देखे जाते हैं। जैनयतियों-ने तीर्थभ्रमणकालमें जहां जहां विश्राम किया था, उसे जैन लोग उपाश्रय कहते हैं। ऐसे उपाश्रयमें जैन-धर्म-ग्रन्थ बड़े यत्नसे रखे हुए हैं। गुजरातको प्राचीन राज-धानी पाटन-शहरमें इस प्रकारके ११ और अहमदावादमें ६ उपाश्रय हैं। पाटनके पोफलियानोपाड़ोके उपाश्रममें तीन हजारसे उपर और हेमचन्द्रभण्डारमें प्रायः चार हजार सुप्राचीन हस्तलिपि हैं। इन दो उपाश्रयसे १६वीं शताब्दीमें लिखित तालपत्रकी पुस्तक बाहर हुई है। हेम-चन्द्रभण्डारमें सुप्रसिद्ध जैनाचार्य हेमचन्द्रकी लिखी पुस्तक देखनेमें आती है।(२) पूनाके विश्राम-आवास संस्कृत-पाठशालामें पेशवाओं द्वारा संगृहीत अनेक ग्रन्थ देखे जाते हैं।

मलवार।—कालिकटमें यहांका सामरी-राजपुस्त-कालय उल्लेखयोग्य है। यहां संस्कृत और दाक्षिणात्य-की नाना भाषामें लिखित बहुत-सी हस्तलिपियां पाई जाती हैं।

महिसुर।—महिसुरराज द्वारा प्रतिष्ठित सरस्वती-भण्डारमें प्रायः ५ हजारसे ऊपर हस्तलिखित ग्रन्थ संगृहीत हुए हैं। महिसुरके अन्तर्गत शृङ्गेरिके शङ्करा-चार्य-स्वामीमठमें भी हजारों संस्कृत पोथियां हैं।

तञ्जोर।—तञ्जोर-राजपुस्तकालयकी कथा पहले ही लिखी जा चुकी है। एतद्भिन्न तञ्जोर-जिलेमें गङ्गाधरपुर, गोविन्दपुर, कुम्भघोणम्, मन्नारपुर, वेदारण्य, नागपट्टन

---

* अभी नेपालसे ६ठीं और ७वीं शताब्दीमें लिखित संस्कृत तान्त्रिक ग्रन्थ बंगाल-गवर्मेण्टने संग्रह किये हैं। Vide M. M. Haraprasad Sashtri's Catalogue of Darbar Library, Nepal.

(१) Dr. Buhler's Reports. 1877; Dr. Stein's Cataolgue of Sanskrit Mss द्रष्टव्य।

(२) युक्तप्रदेशमें गवर्मेण्टके आदेशसे पण्डित देवीप्रसादने जो संस्कृत ग्रंथोंकी तालिका प्रकाशित की है, उसमें इस अञ्चलके बहुसंख्यक छोटे छोटे पुस्तकालयोंका सन्धान पाया जाता है।

(३) Dr. Buhler, Dr. Peterson, Dr. Bhandarkar आदि द्वारा प्रकाशित संस्कृत पुस्तक-विवरणी द्रष्टव्य।

आदि नाना स्थानोंमें छोटी छोटी ग्रन्थ-कुटियां देखी जाती हैं। इनमेंसे पुदुक्कोटका राजपुस्तकालय उल्लेख-योग्य हैं।

त्रिवांकुड़।—त्रिवांकुड़-महाराजके पुस्तकालयमें भी कई हजार हस्तलिपियां देखी जाती हैं। उपरोक्त स्थान छोड़ कर कास्वनीका मन्दिर, मदुरा जिलेका शिवगङ्गा और रामनाथमठ, विशाखपत्तन जिलेमें विजयनगराधिप-का पुस्तकालय और वोविलीका राजपुस्तकालय, दक्षिण-आर्काटका चिदम्बर, कोयम्बरतूरका कुमारलिङ्ग और राज-पुस्तकालय उल्लेखयोग्य है। (४)

बंगालदेश।—कलकत्तेकी एशियाटिक सोसाइटी और वहां रक्षित बङ्गाल-गवर्मेण्टका संस्कृत पुस्तकालय, कलकत्तेका संस्कृत कालेज, राजाराधाकान्तदेवका पुस्तकालय, महाराज यतीन्द्रमोहनठाकुरका पुस्तकालय उल्लेखयोग्य है। एशियाटिक-सोसाइटी और तत्संलिप्त बङ्गाल-गवर्मेण्टकी संगृहीत संस्कृत हस्तलिपि प्रायः ८ हजारसे अधिक हैं और पारसी ग्रन्थकी संख्या भी प्रायः ८ हजार होगी। संस्कृत कालेजमें प्रायः ४ हजार हस्त-लिपि हैं।

भारतवर्षके नाना स्थानोंमें ग्रन्थोंका संग्रह रहने पर भी प्रधान प्रधान दो एक राजपुस्तकालय छोड़ कर और किसी भी पुस्तकालयकी तालिका नहीं मिलती। इसीसे आनुमानिक ग्रन्थ-संख्या नहीं लिखी गई।

बङ्गालके नाना स्थानोंमें अङ्गरेज-आगमनके बहुत पहलेके बहुसंख्यक बङ्गभाषामें लिखित ग्रन्थ देखे जाते हैं। एक मात्र विश्वकोष-कार्यालयमें ही हजारसे ऊपर बङ्गभाषामें लिखित पुस्तकोंका संग्रह है।

वर्त्तमान मुद्रित ग्रन्थके पुस्तकालयमें बड़ोदाके गायकवाड़का पुस्तकालय और कलकत्तेकी इम्पीरियल लाइब्रेरी सबसे बड़ी हैं। इन दो स्थानोंमें सभी प्रकारके जितने ग्रन्थ हैं, उनकी संख्या ५० हजारसे ऊपर हो सकती हैं, कम नहीं।

(४) दाक्षिणात्यके नाना स्थानोंमें छोटे बड़े संस्कृत पुस्त-कालय हैं। Dr. Oppert's Catalogue of the Sanskrit Mss in Southern India और Dr. Hultzch's Reports of the Sanskrit Mss. द्रष्टव्य।



कलकत्तेका इम्पिरियल लाइब्रेरी, बम्बईकी रयाल (Royal) एशियाटिक-सोसाइटी, प्रेसिडेन्सी कालेज, संस्कृत कालेज, ढाकेका नार्थब्रूक हाल, कोचविहारका राजपुस्तकालय, त्रिपुरा महाराजकी स्थापित लाइब्रेरी, जयपुरका राजपुस्तकालय, काशीकी कालेज लाइब्रेरी और पूनाके डेक्कान कालेजकी लाइब्रेरी ही उल्लेखयोग्य है। उन सब पुस्तकालयमें हजारों मुद्रित ग्रन्थ हैं।

पुस्तकरक्षाकी व्यवस्था।

साधारण पुस्तकागार कैसा होनेसे सबोंका सुविधा-जनक हो सकता है, इस विषयमें परिचालक समितिका लक्ष्य रखना उचित है। प्रत्येक पुस्तकालयमें पाठागार (Reading rooms), ग्रन्थगृह (Book-rooms), कर्मगृह (Work-room) और दफ्तरखाना (Office) आदिका रहना आवश्यक है। पाठगृहका आयतन अपेक्षाकृत बड़ा होना चाहिये। जिससे अनेक आदमी एक साथ पढ़ सकें, इसके लिये मेज (Table) और कुर्सी (Chair) घरको सज्जित रखना उचित है। स्वदेश और भिन्नदेशीय स्वनामधन्य पुरुषके चित्र (Paintings), प्रतिकृति (Bust of statue) आदि द्वारा घरकी शोभा बढ़ानी चाहिये। कारण, उन्हें देख कर कोमल हृदय मानवमात्रको ही "महाजनगत पन्था"की आकांक्षा उत्पन्न हो सकती है। सभी घरोंको कुछ गरम रखना जरूरी है। मेज अथवा बाहरकी ठंढसे पुस्तकालयकी विशेष क्षति होनेकी सम्भावना है। ठंढ लगनेसे सेल्फ, अल-मारी, बुककेश, आदिमें घुन (White-ants) लग सकता है। बाहरकी ठंढसे पुस्तकादिमें एक प्रकारका कीड़ा उत्पन्न होता है जो पुस्तकको काट कर बिलकुल बरबाद कर देता है। इन सब क्षयकारी कीटोंके काटनेसे पुस्तक-को बचानेके लिये घरमें ताप देना आवश्यक है। ष्टीम, सनलाइटगैस (Sunlight System) वा बेनहेम (Ben-ham light) प्रकाश द्वारा घरकी वायु उत्तप्त रखनी चाहिये। वर्त्तमान वैद्युतिक प्रकाश भी पुस्तककी रक्षा-में विशेष उपकारी है। एतद्भिन्न प्रत्येक ग्रन्थमें नीमके पत्ते, नेपथालिन वा तार्पिन दे कर रखनेसे कुछ समय तकके लिये कीटदंशनसे उस की रक्षा की जा सकती है। काष्ठनिर्मित अलमारी, सेल्फ, बुककेश आदिके बदलेमें

कलईदार लोहे ( Galvanized iron ) आदि धातु वा श्लेट-निर्मित सेल्फ ही पुस्तकरक्षाका विशेष उपकारी माना गया है।(१) कारण, उसमें घुन लगनेकी सम्भावना नहीं रहती। रैक ( Rack ) अथवा सेल्फमें पुस्तकको सजा कर रखनेसे भी सर्वदा सतर्क रहना उचित है ताकि धूल पड़ कर वह नष्ट न हो जाय। अलमारी, दराज अथवा ग्लासकेशमें भी ग्रन्थादिको सजा कर रख सकते हैं, पर बहुतेरे इसे पसन्द नहीं करते। कांचमें आवद्ध रहनेसे सम्भव है, कि गरमीके मारे कागज खराव हो सकता है और काठ अथवा किसी प्रकारके अस्वच्छ आच्छादनसे उसका सम्मुख द्वार आवद्ध रहनेके कारण पुस्तक-निर्वाचनमें जनसाधारणको असुविधा होती है।

यदि किसी पाठकको कोई एक ग्रन्थ देखना हो, तो पहले उस पुस्तकके श्रेणीगत नम्बर और ग्रन्थकारका नाम वतला कर ग्रन्थरक्षकसे वह पुस्तक मांगे। ग्रन्थरक्षक भी पुस्तकतालिका देख कर साङ्केतिक चिह्नानुसार पहले सेल्फनिर्वाचन करे। पीछे नियमानुक्रमसे सज्जित ग्रन्थ वाहर निकाल कर प्रार्थीके हाथमें दे दे। किन्तु वह ग्रन्थ पुस्तकालयमें सन्निवेशित है वा नहीं, उसे जाननेका पहले कोई सहज उपाय नहीं था। इसमें पाठक और पुस्तक-रक्षक दोनोंका ही वहुत समय नष्ट हो जाया करता था। पीछे 'इण्डिकेटर' ( Indicator )-प्रथाका उद्भावन हो जानेसे पुस्तक-निर्वाचनमें वड़ी सुविधा हो गई है। मि० मार्गेल (वर्मिंहमइण्डिकेटर), मि० इलियट, मि० राइट और मि० कटग्रीभ-प्रवर्त्तित प्रथाका अवलम्बन करनेसे सभी आदमी यह काम कर सकते हैं। ग्रन्थरक्षकोंको सुविधाके लिये मि० पार ( Mr. G. Parr )-प्रवर्त्तित, कार्डलेजर ( Card-ledger ) प्रशस्त है।

इसके वाद पुस्तककी बंधाई है। जितनी ही उत्कृष्ट बंधाई होगी, ग्रन्थ भी उतने ही दिन तक स्थायी होगा। अच्छी बंधाई करनेमें यह निश्चय है, खर्च अधिक पड़ेगा, पर अभीका अधिक व्यय भविष्यमें थोड़ा दिखाई पड़ेगा। कारण, उसे दूसरी वार बंधानेकी जरूरत नहीं होगी। मोरोको ( Morocco ) चमड़ेसे पुस्तक बंधाना सर्वाङ्गसुन्दर और दीर्घस्थायी होता है। जलवायुका उत्ताप और गैसका प्रकाश मोरोको चमड़ेकी विशेष क्षति नहीं कर सकता। भेलम (Vllum) परिष्कृत वछड़ेका चमड़ा सवसे दृढ़ और दीर्घकाल स्थायी है। किन्तु सव प्रकारके कामोंमें वह उतना उपयोगी नहीं है। पर्यायक्रमसे काफ, रूसिया, वेसिल, रोयन, वुकरम, सूती कपड़े, लिनोलियम, क्रेटोन और कागजादि द्वारा पुस्तक वंधाई जा सकती है। किन्तु उनका स्थायित्वकाल भी उसी प्रकार पर्यायानुयायी जानना चाहिये। रंगका विचार करके देखनेसे नील और सब्ज, लाल, काला, ओलीभ और व्राउन वर्ण ही प्रशस्त है। एक पुस्तकके सभी खण्ड ( volumes ) एक वर्णके होने चाहिये, ऐसा होनेसे उसकी पहचान सहजमें आ जाती है। दुष्प्राप्य और वहुमूल्य ग्रन्थोंकी वंधाईके सम्बन्धमें विशेष दृष्टि रखना कर्त्तव्य है। साधारण पुस्तकको 'हाफ वाउण्ड' करानेसे काम चल सकता है। परन्तु जो ग्रन्थ दुष्प्राप्य और वहुमूल्य है उसे चमड़े द्वारा फुल-वाउण्ड करना आवश्यक है।

जिल्ददार पुस्तकोंको विभिन्न भागोंमें श्रेणीवद्ध करके सजाना उचित है। यथा—साहित्य, काव्य, गीतिकाव्य, ( Melo-drama ), नाटक ( Drama, Tragedy, comedy ), नवन्यास और उपन्यास, Novels ) इतिहास ( History , जीवतत्त्व (Zoology), पक्षीतत्त्व (Ornithology ), मानवतत्त्व, भूतत्त्व ( Zoology ), देहतत्त्व, अस्थितत्त्व ( Osteology ), अङ्कविद्या, वीजगणित, रेखागणित, ज्यामिति, परिमिति, स्वास्थ्यरक्षा, आयुर्वेद और भैषज्य ( Medicine ), विज्ञान ( Science and Arts ), प्राणितत्त्व ( Natural History ) ईश्वरतत्त्व ( Theology ), धर्मशास्त्र वा स्मृति ( Jurisprudence ), आईन ( Law ), स्थापत्यविद्या

(१) डा० आकलैण्ड-उद्भावित ग्राड क्रिफ, आइरन बुककेश, मि० मार्गेलका वुककेश और तोंक्स ( Tonks's )-का वुककेश उल्लेखयोग्य है। पुस्तकालय और तदंगाधीन द्रव्योंका विस्तृत विवरण Mr. Edward, Memoirs of Libraries ( 1856 ), Dr. Petzoldts-कृत Katachismus der Bibliothe-Kenlehre और Library Journal नाम ग्रंथ देखने योग्य है।

और भास्कर्य ( Archoeology and Art of sculpture and paintin ) दर्शनशास्त्र ( Philosophy ), भूगोल ( Geography ), जीवनी Biography ), शब्दविद्या ( Philology ), वाणिज्य ( Comm rce ), समाज-नीति ( Sociology ) कृषिविद्या (Agriculture) और अव्यक्त अङ्क द्वारा लिखनविद्या ( Palaeography ) आदि विभिन्न विषयक ग्रन्थोंको भिन्न भिन्न सेल्फमें सन्निवेश करना आवश्यक है। पुस्तक सजानेकी चार प्रणाली हैं :—(१) आकृति—समान आकृतकी पुस्तकोंको सेल्फके एक खानेमें रखनेसे सुन्दर दिखाई देता है, (२) ग्रन्थकारका नाम—अकारादि क्रमसे ग्रन्थकर्त्ताका नाम लिपिवद्ध करके उनकी वनाई पुस्तकोंको १-२ नम्वरक्रमसे सजाना, ( ३ ) विषय—अर्थात् भूगोल, इतिहास, ज्यामिति, पदार्थविद्या (Natural philosophy, रसायन ( Chemistry ) आदिकी वैषयिक पृथकृता देख कर सेल्फमें संख्याक्रमसे उनका संस्थान और (४) प्राप्तिस्वीकारके वाद ही निरूपित नम्वर वैठा कर उसे सेल्फमें रखना अथवा उपरोक्त दो प्रकारकी प्रथाके अनुसार उन्हें सजाना। पहले विषयका सङ्केत और पीछे तद्विभागीय चिह्न वैठा कर नम्वर देनेसे पुस्तक-निर्वाचनमें वड़ी सुविधा हो सकती है। जैसे, ज्यामितिको अङ्कविद्या ( Mathematics )का तृतीय स्थान देना होगा अर्थात पहले अङ्कगणित ( Arithmatics ), वीजगणित (Algebra) और पीछे ज्यामिति, यह स्वाभाविक विज्ञान ( Natural Science ) का एक अंश है। इस प्रकार ज्यामितिको पहले विज्ञानका अंशभूत करके उसे अङ्कविद्याका तृतीय स्थान दे, पीछे १, २, ३ नं० क्रमसे उसे सजावे। इस सम्वन्धमें डयुये ( Melvil Dewey ) साहवका मत जनसाधारणके ग्रहणीय है। पारी नगरका 'विव्लिओथिक नेशनल' नामक पुस्तकालयका इतिहास ( Histoire de France ) और भैषज्य सम्बन्धीय ( Medicine ) ग्रन्थावलीका सुसमावेश ( Classification ) जगत्का एक आदर्शस्थल है।

पुस्तकोंके अपने अपने शाखागत अङ्कमें निवद्ध हो जानेसे उसकी एक तालिका अवश्य वनानी चाहिये। कारण, यह तालिका देख कर ग्रन्थरक्षक और पाठक दोनों को ही पुस्तक-निर्वाचन और ग्रहणमें सुविधा होगी। जिस पुस्तकालयमें तालिका नहीं है, वहां पुस्तक निकालनेमें वड़ी दिक्कत होती है। ऐसे पुस्तकालयको यदि पुस्तकोंका ढेर कहें, तो कोई अत्युक्ति नहीं। पुस्तकालयकी प्रतिष्ठा ही जव जनसाधारणके उपकारके लिये है, तव ऐसा कार्य ही क्यों किया जाय जिससे लोगोंको असुविधा हो। तालिकासे पहले पुस्तकके नाम, ग्रन्थकार और किस विषयका ग्रन्थ है, यह जाना जाता है। हम लोगोंके देशमें जहां साधारण पाठ्य-पुस्तकागार है, वहां जैसी तालिका प्रचलित है, उसमें काव्य नाटकादि भेदसे ग्रन्थविभाग करके अकारादि क्रमसे ग्रन्थ और ग्रन्थकर्त्ताके नाम निर्द्धारित हुए हैं। किन्तु जहां अनेक पुस्तक हैं, वहां यह सङ्कीर्ण प्रथा काम नहीं देती। जहां लाखसे ऊपर पुस्तक हैं, वैसे ही स्थानमें ग्रन्थकर्त्ताओंके नाम-निर्वाचनमें अकारादि क्रमसे ग्रन्थादिकी तालिका सन्निवेश करनी होती है, ऐसा होनेसे कोई गोलमाल होनेकी सम्भावना नहीं रहती।

इन सव कार्योंकी देख-रेख करनेके लिये एक ग्रन्थ-रक्षक ( Librarian )-का रहना जरूरी है। वे ही व्यक्ति ग्रन्थरक्षक हो सकते हैं, जो ज्ञानी, कर्मठ, सुविवेचक तथा नाना भाषा और शास्त्रोंसे जानकार हों। कारण, उनसे किसी आवश्यकीय विषयके प्रश्न वा यथायथ उत्तर पाया जाता है। सभी विषयोंमें पारदर्शी ग्रन्थरक्षक ही जनसाधारणके प्रियभाजन हो सकते हैं। ग्राहककी इच्छानुसार पुस्तकको अलमारी आदिसे वाहर निकालना उनका काम नहीं है। जो ग्राहकको पुस्तक देते हैं, उन्हें Issuing officer कहते हैं।

पुस्तक-तालिका ( Catalogue ) वनानेमें निम्न-लिखित ६ विषय रह सकते हैं—( १ ) अमुक ग्रन्थकारकी अमुक पुस्तक है वा नहीं ? ( २ ) अमुक ग्रन्थकारकी वनाई हुई कौन कौन पुस्तक है? ( ३ ) अमुक ग्रन्थ पुस्तकालयमें है, वा नहीं ? ( ४ ) अमुक विषयक वा घटनासमाश्रित कोई पुस्तक ग्रन्थालयमें मिल सकती है वा नहीं ? ( ५ ) अमुकके कौन कौन ग्रन्थ हैं ? ( ६ ) किसी विशिष्ट सम्प्रदाय वा भाषाके सम्वन्धमें कितनी पुस्तकें मिल सकती हैं ? जिस ग्रन्थसे उक्त

प्रश्नोंका प्रकृत उत्तर मिल जाता है, उसीको पुस्तक-तालिका कहते हैं। इस कारण किसी पुस्तकागारमें (१) और (२), किसीमें (३), किसीमें (४) वा (५) ले कर तालिका बनाई जाती है। किन्तु चाहे जो हो, विषयगत हो, ग्रंथ-नामगत हो वा ग्रन्थकर्त्ता नामगत हो सभी अकारादिक्रमसे (Alphabetically) सज्जित होती हैं। तालिका छपवानेमें खर्च तो होता है, पर उसके व्यवहारमें उतना कष्ट नहीं होता। हस्तलिखित तालिकामें ग्रन्थको बाहर निकाल लेना बड़ा कठिन है। तालिकाको बार बार छपवाना अच्छा नहीं; क्योंकि महिने दो महिनेके बाद जब जब फिर नये ग्रन्थ संयोजित होते हैं, तब उसमें बड़ी दिक्कत होती है।

वर्त्तमान प्रथासे जो सब तालिकाएं प्रस्तुत हुई हैं, उनमें ग्रन्थकर्त्ता और ग्रन्थवर्णित विषयोंका मूलांश लिपिबद्ध हुआ है। ग्रन्थ और सामान्यतः तद्वर्णित विषय मालूम हो जानेसे पाठक सहजमें समझ सकेंगे, कि उसमें उसकी लेख्य प्रतिपोषक कोई घटना लिखी है वा नहीं।

कार्यप्रणाली (Administration) ही पुस्तकालयका प्रधान अङ्ग है। जिससे ग्राहक और सभ्य महोदय संतुष्ट रहें तथा उन्हें इच्छानुसार ग्रन्थादि पढ़नेको मिलते रहें, इस विषय पर परिचालक-समितिकी दृष्टि रहना उचित है। जिससे आयव्ययका हिसाब साफ रहे और प्रतिमास नये नये ग्रन्थ खरीदनेका सुप्रबन्ध हो, इसके प्रति भी लक्ष्य रखना कर्त्तव्य है। ग्रन्थादिमें धूल न पड़े, धूल झाड़ते समय जिससे कर्मचारिगण उनके पृष्ठ न फाड़ डाले, इस विषयमें भी दृष्टि रखना आवश्यक है। सालमें २।३ बार ग्रन्थसंख्या (stock) निर्द्धारित करना कर्त्तव्य है। जब कोई नई पुस्तक पुस्तकालयमें आवे, तब कुछ दिनके लिये उसे सबके सामने रख दे जिससे सभी ग्राहक उस नई पुस्तकको पढ़ सकें। अनन्तर उसमें पुस्तकालयका नाम, नम्बर आदि चिपका कर अलमारीमें यथास्थान पर रख दे। पुस्तकालयसे ग्राहकको पुस्तक देने वा उसे वापिस लेनेमें साफ साफ हिसाब रखना आवश्यक है। ग्राहक, जब तक पुस्तक रखनेका नियम है, तब तक उसे अपने पास रख कर वापस कर दे। पुस्तकालयकी रक्षा हर हालतसे करना चाहिये, नहीं तो सम्भव है, कि ग्राहक वा सभ्य महोदयके हाथसे पुस्तक नष्ट भी हो सकती है। पुस्तकालयको आग लगनेसे बचानेके लिये वहां एक जलयन्त्र (pump)-का रहना नितान्त आवश्यक है।

पुस्तकी (सं० स्त्री०) पुस्तक, पोथी।

पुस्तमय (सं० त्रि०) वस्त्ररचित।

पुस्तशिम्बी (सं० स्त्री०) शिम्बीलताभेद, एक प्रकारकी सेम।

पुस्फुस (सं० पु०) फुसफुस रोग।

पुस्फुसश्वासक—(Pulmonata) वह जो हवामें फुसफुस द्वारा सांस लेता है।

पुहकर (हिं० पु०) पुष्कर देखो।

पुहकरमूल (हिं० पु०) पुष्करमूल देखो।

पुहाना (हिं० क्रि०) ग्रथित कराना, पिरोनेका काम कराना, गुथवाना।

पुहुप (हिं० पु०) पुष्प, फूल।

पुहुमी (हिं० स्त्री०) पृथ्वी, भूमि।

पुहुरेनु (हिं० पु०) पुष्परेणु, फूलकी धूल, पराग।

पुहुवी (हिं० स्त्री०) पृथिवी, भूमि।

पूंगा (हिं० पु०) १ सीपका कीड़ा। (स्त्री०) २ सपेरोंका बाजा, महुवर।

पूंछ (हिं० स्त्री०) १ लांगूल, पुच्छ, जन्तुओं, पक्षिय कीड़ों आदिके शरीरमें सिरसे आरम्भ मान कर सबसे अन्तिम या पिछला भाग, दुम। मनुष्योंसे भिन्न प्राणियोंके शरीरका वह गावदुमा भाग जो गुदमार्गके ऊपर रीढ़की हड्डीकी सन्धिमें या उससे निकल कर नीचेकी ओर कुछ दूर तक लम्बा चला जाता है। भिन्न भिन्न जीवोंकी पूंछें भिन्न आकारकी होती हैं। पर सभीकी पूंछें उनके गुदमार्गके ऊपरसे ही शुरू होती हैं। सरीसृप वर्गके जीवोंकी दुम रीढ़की हड्डीकी सीधमें आगेकी ओर अधिकाधिक पतली होती हुई चली जाती हैं। मछलीकी पूंछ उसके उदरभागके नीचेका पतला भाग है। अधिकांश मछलियोंकी पूंछके अन्तमें पर होते हैं। पक्षियोंकी पूंछ परोंका एक गुच्छा होती है। इसका अन्तिम भाग अधिक फैला हुआ और आरम्भका संकुचित होता है। कीड़ोंकी पूंछ उनके मध्यभागके

और पीछेका नुकीला भाग है। भिड़का डंक उसकी पूंछसे ही निकलता है। स्तनपायी जन्तुओंमेंसे कुछकी पूंछ उनके शेष शरीरके बराबर या उससे भी अधिक लम्बी होती है; यथा लंगूरकी पूंछ। इस वर्गके प्रायः सभी जीवोंकी पूंछ पर बाल नहीं होते; रोएं होते हैं। पर हां, किसी किसीकी पूंछके अन्तमें बालोंका एक गुच्छा होता है। घोड़ेकी पूंछ पर सर्वत्र बड़े बड़े बाल होते हैं।

२ किसी पदार्थके पीछेका भाग। ३ जो किसीके पीछे या साथ रहे; पिछलग्गु, पुछल्ला।

पूंछगच्छ (हिं० पु०) पूछगच्छ देखो।

पूंछड़ी (हिं० स्त्री०) १ लांगूल, पुच्छ, पूंछ। २ नालेमें चढ़ावके आगे आगे चलनेवाला पानी।

पूंछताछ (हिं० स्त्री०) पूछताछ देखो।

पूंछना (हिं० क्रि०) पूछना देखो।

पूंछपांछ (हिं० स्त्री०) पूछपांछ देखो।

पूंछलतारा (हिं० पु०) केतु देखो।

पूंजना (हिं० क्रि०) नये बन्दरको पकड़ना।

पूंजी (हिं० स्त्री०) १ वह धन जिससे कोई कारोबार शुरू किया गया हो या चलता हो, वह धन या रुपया जो किसी व्यापार अथवा व्यवसायमें लगाया गया हो; किसी दूकान, कोठी, कारखाने, बैंक आदिकी निजकी चर या अचर सम्पत्ति, मूलधन। २ किसी व्यक्ति या समुदायका ऐसा समस्त धन जिसे वह किसी व्यवसाय या कालमें लगा सके। निर्वाहकी आवश्यकतासे अधिक धन या सामग्री, सञ्चित धन; सम्पत्ति, जमा। ३ रुपया-पैसा, धन। ४ किसी विषयमें किसीका परिज्ञान या जानकारी, किसी विषयमें किसीकी सामर्थ्य या बल। ५ समूह, पुंज, ढेर।

पूंठ (हिं० स्त्री०) पीठ।

पूआ (हिं० पु०) मालपुआ, एक प्रकारकी पूरी जो आटेको गुड़ या चीनीके रसमें घोल कर घीमें छानी जाती है। स्वादके लिये इसमें कतरे हुए मेवे भी छोड़ते हैं।

पूखी—दोआबके अन्तर्गत मैनपुरीके एक प्रसिद्ध कवि। लगभग १७४६ ई०में इनका जन्म हुआ था।

पूग (सं० क्लो०) पूयते शुध्यतेनेति पू-गन् किच्च (छापूखडिभ्यः कित्। उण् १।१२३) १ गुवाकफल, सुपारीका फल। पर्याय—पूगफल, चिक्कणी, चिक्का, चिक्कण, सोआक, उद्वेग, क्रमुकफल इत्यादि।

विशेष गुवाक शब्दमें देखो।

इसका गुण—कफ और पित्तनाशक, रुक्ष, वक्त्र-क्लेदमलनाशक, कषाय और कुछ मधुर और सारक है। (सुश्रुतसूत्र० ४६ अ०)। अत्रिसंहिताके मतसे यह कषाय मधुर अर्थात् पहले कषाय पीछे मधुर, भेदक, पित्त और कफनाशक है। एक पूगफल वातवर्द्धक, रुक्ष, भेदन, कफनाशक, गुरु, अभिष्यन्दि, मधुर, वह्निनाशक होता है। प्रथम वर्षका पूग विषतुल्य, द्वितीयका भेदक और दुर्जर तथा तृतीयादि वर्षका सुधातुल्य रसायन है।

२ अक्षोट, ढेरा। ३ पनसवृक्ष, कटहल। ४ शहतूतका पेड़। ५ छन्द। ६ भाव। ७ कण्टकीवृक्ष, एक प्रकारकी कटेरी। ८ समूह, वृन्द, ढेर।

पूगकृत (सं० त्रि०) स्तूपाकारमें स्थापित, जो टीलेके आकारका हो। २ संगृहीत, इकट्ठा किया हुआ, राशि, ढेर।

पूगखण्ड (सं० पु०) औषधविशेष। प्रस्तुत प्रणाली—सुपारीका चूर्ण ऽ२ सेर, दूध १६ सेर, चीनी १२॥ सेर, घी ऽ२ सेर; इन सब द्रव्योंको एक साथ पाक कर उपयुक्त समयमें गुड़त्वक्, तेजपत्र, इलायची, नागेश्वर, त्रिकटु, लवङ्ग, रक्तचन्दन, जटामांसी, तालीशपत्र, पद्मबीज, नीलसुंधि, वंशलोचन, सिंघाड़ा, जीरा, भूमिकुष्माण्ड, गोक्षुर, शतमूली, मालतीपुष्प, आमलकी और कर्पूर प्रत्येक ४ तोला ले कर यथाविधि पाक करे। बाद एक स्निग्ध भाण्डमें इसे रख छोड़े। इसकी सेवनमात्रा एक तोला है। तब रोगीके अवस्थानुसार इससे कम ज्यादा हो सकता है। इसका सेवन करनेसे सब प्रकारके शूल, वमि, अम्लपित्त, हृद्दाह, भ्रमि, मूर्च्छा, आमवात, मेदोविकार, प्लीहा पाण्डु, अश्मरी और मूत्रकृच्छ्र विनष्ट होता है। यह खण्ड अत्यन्त रसायन, शुक्रवर्द्धक और पुष्टिकारक है। इसके सेवनसे वन्ध्या पुत्र और वृद्ध व्यक्ति तरुणता लाभ करते हैं। शूलरोगमें यह रामबाण ही है। (भैषज्यरत्ना० शूलरोगाधि०)

पूगपात्र ( सं० क्लो० ) पूगस्य दन्तचर्वितपूगरसस्य आधार-भूतं पात्रं। पूगपीठ, पीकदान। इसका पर्याय—करु-वक है।

पूगपीठ ( सं० क्ली० ) पूगस्य दन्तचर्वितपूगरसस्य पीठ-माधारपात्रं। निष्ठीवनपात्र, पूगपात्र, पीकदान, उगाल दान। पर्याय—कटकोल, पतद्ग्रह।

पूगपुष्पिका ( सं० स्त्री० ) पूगसहितं पुष्पमत्रेति पूगपुष्प-कप्। कापि अतइत्वं। विवाहसम्बन्धि पुष्पताम्बूल। विवाहसम्बन्ध स्थिर हो जाने पर जो पुष्प सहित पान दिया जाता है, उसे पूगपुष्पिका कहते हैं। दूसरा नाम कुहलि भी है।

पूगफल ( सं० क्ली० ) पूगस्य गुवाकस्य फलं। गुवाक-फल, सुपारी। पूग देखो।

पूगमण्ड (सं० पु०) प्लक्षवृक्ष, पाकड़का पेड़।

पूगरोट ( सं० पु० ) पूगवृक्ष इव रोच्यति, दीप्यते प्रकाशते इति रुटः अच्। १ हिन्तालवृक्ष, एक प्रकारका ताड़। २ खर्जूरविशेष, एक जातिकी खजूर। इस शब्दका 'पूगवोट' ऐसा पाठ भी देखा जाता है।

पूगवृक्ष ( सं० पु० ) क्रमुवृक्ष, सुपारीका पेड़।

पूगिन् ( सं० पु० ) गुवाकवृक्ष, सुपारीका पेड़।

पूगी ( सं० स्त्री० ) सुपारी।

पूगीफल ( सं० क्ली ) गुवाक, सुपारी।

पूग्य ( सं० त्रि० ) पूगे भवः, दिगादित्वात् यत्। ( पा ४।३।५४ ) पूगभव, पूगोत्पन्न, सुपारीसे जो उत्पन्न हो।

पूङ्गाड्डु—मन्द्राज प्रदेशके अर्काट जिलान्तर्गत, अर्काटसे ४ मील पूर्वदक्षिण, पालार-आनिकटके समीपमें अवस्थित एक अति प्राचीन ग्राम। प्राचीन चोलराज-निर्मित भर-द्वाजेश्वरके मन्दिरके लिये ही यह स्थान प्रसिद्ध है। आरुकाड़ू वा छः वनोंमें जो छः प्रधान मन्दिर हैं उनमें-से भरद्वाजेश्वरका मन्दिर भी एक है।

पुङ्गण ( सं० पु० ) सामान्य वस्त्र, कपड़ा।

पूंछ ( सं० स्त्री० ) १ जिज्ञासा, पूछनेका भाव। २ आदर, आवभगत, खातिर इज्जत। ३ खोज, चाह, तलव, जरूरत।

पूछगाछ ( हिं० स्त्री० ) पूछताछ देखो।

पूछताछ ( हिं० स्त्री० ) अनुसन्धान या जांच पड़ताल, जिज्ञासा, किसी वातका पता लगानेके लिए वार वार प्रश्न करना या पूछना, वातचीत करके किसी विषयमें खोज।

पूछना ( हिं० क्रि० ) १ जिज्ञासा करना, कोई वात जानने-की इच्छासे सवाल करना, कोई वात दरियाफ्त करना। २ किसी व्यक्तिके प्रति सत्कारके सामान्य भाव प्रकट करना, किसीका कुशल, स्थान आदि पूछना, या उससे वैठने आदिके लिए कहना, सम्बोधन करना। ३ सहायता करनेकी इच्छासे किसीका हाल जाननेकी चेष्टा करना, खोज खवर लेना। ४ ध्यान देना, टोकना। ५ आदर करना, गुण या मूल्य जानना, कद्र करना।

पूछपाछ ( हिं० स्त्री० ) पूछताछ देखो।

पूछाताछी ( हिं० स्त्री० ) पूछापाछी देखो।

पूछापाछी ( हिं० स्त्री० ) पूछनेकी क्रिया या भाव।

पूज ( हिं० पु० ) १ देवता। ( स्त्री० ) २ खत्रियों आदिमें वह गणेशपूजन जो यज्ञोपवीत, विवाह आदि शुभ कर्मोंके पहले होता है। ( वि० ) ३ पूजनीय, पूजनेयोग्य।

पूजक (सं० त्रि०) पूजयतीति पूज-ण्वुल्। पूजाकर्त्ता, पूजा करनेवाला, वह जो पूजा न करे।

पूजन ( सं० क्ली० ) पूज-भावे-ल्युट्। १ पूजा, अर्चना, देवताकी सेवा और वन्दना। पूजा देखो। २ सम्मान, आदर, खातिरदारी।

पूजना ( हिं० क्रि० ) १ भक्ति या श्रद्धाके साथ किसीकी सेवा करना, किसीको प्रसन्न या परितुष्ट करनेके लिए कोई कार्य करना, आदर सत्कार करना। २ ईश्वर या किसी देवी देवताके प्रति श्रद्धा, सम्मान, विनय और समर्पणका भाव प्रकट करनेवाला कार्य करना, आराधना करना, अर्चना करना। ३ वन्दना करना, सम्मान करना, वड़ा मानना, सिर झुकाना। ४ रिसवत देना, घुस देना। ५ नया वन्दर पकड़ना। ६ आस पासके धरातलके समान हो जाना, गहराईका भरना या वरावर हो जाना। जैसे, गड्ढा पूजना, घाव पूजना। ७ पूरा होना, वरावर हो जाना, कमी न रह जाना। जैसे, यह क्षति या हानि इस जन्ममें तो नहीं पूजने की। ८ समाप्त होना, बीतना। ९ चुकता होना, पटना। यथा, ऋण पूजना।

पूजनी ( सं० स्त्री० ) पूज्यते इति पूज-कर्मणि ल्युट् ङीप्।

१ चटका। २ ब्रह्मदत्त गृहस्थित शकुनि, विहङ्गम-स्त्री-विशेष।

राजा ब्रह्मदत्तके घरमें पूजनी नामक एक पक्षी था। एक ही समयमें राजा और उस शकुनिके पुत्र हुए। बाद राजाने उस शकुनिके पुत्रको मार डाला। शकुनिने शोक और क्रोधसे अधीर हो कर उस राजपुत्रकी आंखें उपाड़ लीं।

इस पूजनी और ब्रह्मदत्तका संवाद महाभारतमें शान्तिपर्वके १३९ अध्यायमें विस्तृतभावसे लिखा है।

पूजनीय (सं० त्रि०) पूज-अनीयर्। १ आराध्य, अर्चनीय, पूजनेयोग्य। २ आदरणीय, सम्मानयोग्य।

पूजमान (हिं० वि०) पूजनीय, पूज्य।

पूजयितृ (सं० त्रि०) पूजि-तृच्। पूजक, पूजा करनेवाला।

पूजा (सं० स्त्री०) पूजनमिति पूज-अङ्। चिन्तिपूजि कथिकुम्बिचर्चश्च। पा ३।३।१०५) ततष्टाप्। १ पूजन, अर्चना, आराधना। ईश्वर या किसी देवी देवताके प्रति श्रद्धा, विनय, सम्मान और समर्पणका भाव प्रकट करनेवाला कार्य पूजा कहलाता है। पर्याय नमस्या, अपचिति, सपर्या, अर्चा, अर्हणा, नुति।

सभी धर्मशास्त्रोंमें पूजाकी व्यवस्था लिखी है। अति संक्षिप्त भावमें उसकी आलोचना नीचे की गई है।

देवपूजक पहले स्नान, शिखिबन्धन कर हस्तपादादि उत्तमरूपसे धो लें। बाद हाथमें कुश ले कर आसन पर पूर्व या उत्तरमुख बैठ आचमनपूर्वक यथाविधान पूजा करें।

पञ्चोपचार, दशोपचार और षोड़शोपचार प्रभृति द्वारा देवपूजा करनी चाहिए।

पूजाका साधारण विधान।—पूजा करनेमें पहले ऋष्यादिन्यास, करशुद्धि अर्थात् अङ्ग और कराङ्गन्यास, अंगुलि तथा व्यापकन्यास, हृदादिन्यास, तालत्रय, दिग्बन्धन और प्राणायाम करना चाहिये। बादमें जिस देवताकी पूजा करनी हो, उसका ध्यान, पाद्यादि द्वारा पूजा और जप करके पूजा समाप्त करनी होती है।

गन्ध, पुष्प, धूप, दीप और नैवेद्यसे जो पूजा की जाती है उसे पञ्चोपचार, जिसमें इन पांचोंके सिवा पाद्य, अर्घ्य, आचमनीय, मधुपर्क और आचमन भी हो वह दशोपचार तथा जिसमें उक्त दशके अतिरिक्त आसन, स्वागत, स्नान, वसन और आभरण हो वह षोड़शोपचार कहलाती है।

अन्यविध षोड़शोपचार—पाद्य, अर्घ्य, आचमनीय, स्नान, वसन, भूषण, गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य, आचमन, ताम्बूल, अर्चना, स्तोत्र, तर्पण और प्रणाम।

अष्टादशोपचार—आसन, स्वागत, पाद्य, अर्घ्य, आचमनीय, स्नान, वस्त्र, उपवीत, भूषण, गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, अन्न, दर्पण, माल्यानुलेपन, प्रणाम और विसर्जन।

षट्त्रिंशत् अर्थात् छत्तीस उपचार—आसन, अभ्यञ्जन, उद्वर्त्तन, निरुक्षण, सम्मार्जन, सर्पिरादिस्नपन, आवाहन, पाद्य, अर्घ्य, आचमनीय, स्नानीय, मधुपर्क, पुनराचमनीय, वस्त्र तथा यज्ञोपवीत, अलङ्कार, गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, ताम्बूल, नैवेद्य, पुष्पमाला, अनुलेपन, शय्या, चामर-व्यजन, आदर्शदर्शन, नमस्कार, नर्त्तन, गीतवाद्य, गान, स्तुति, होम, प्रदक्षिण, दन्तकाष्ठ-प्रदान और देव-विसर्जन।

शक्ति-विषयमें चतुःषष्टि (६४) उपचार—१ आसनारोहण, २ सुगन्धि तैलाभ्यङ्ग, ३ मज्जनशालाप्रवेशन, ४ मज्जनमणिपीठोपवेशन, ५ दिव्यस्नानीय, ५ उद्वर्त्तन, ७ उष्णोदक स्नान, ८ कनक-कलसस्थित सकल तीर्थाभिषेक, ९ धौतवस्त्रपरिमार्जन, १० अरुण दुकूलपरिधान, ११ अरुण दुकूलोत्तरीय, १२ आलेपमण्डपप्रवेशन, १३ आलेपमणिपीठोपवेशन, १४ चन्दन, अगुरु, कुंकुम, कर्पूर, कस्तूरी, रोचना और दिव्यगन्धि द्वारा सर्वाङ्गानुलेपन, १५ केशकलापमें कालागुरु, धूप, मल्लिका, मालती, जाती, चम्पक, अशोक, शतपत्र, पूग, कुहरी, पुन्नाग, प्रभृति सर्व ऋतूत्पन्नपुष्प द्वारा माल्यभूषण, १६ भूषणमण्डपप्रवेशन, १७ भूषणमणिपीठोपवेशन, १८ नवमणिमुकुट, १९ चन्द्रशकल, २० सीमन्तसिन्दूर, २१ तिलकरत्न, २२ कालाञ्जन, २३ कर्णपालीयुगल, २४ नासाभरण, २५ अधरयावक, २६ ग्रथनभूषण, २७ कनकचित्रपदक, २८ महापदक, २९ मुक्तावलि, ३० एकावलि, ३१ देवच्छन्दक, ३२ केयूरयुगलचतुष्टय, ३३ वलयावलि, ३४ ऊर्मिकावलि, ३५ काञ्चीदाम, ३६ कटिसूत्र, ३७ शोभाख्याभरण, ३८ पादकटक, ३९ रत्ननूपुर, ४० पादांगुरीयक, ४१ एक हाथमें पाश, ४२ दूसरेमें अंकुश, ४३ तीसरेमें पुण्ड्रेक्षु-

चाप, ४४ चौथेमें पुष्पबाण, ४५ माणिक्यपादुका, ४६ आवरण-देवताके साथ सिंहासनारोहण, ४७ कामेश्वर-पर्यङ्कोपवेशन, ४८ अमृताशव-चषक, ४९ आचमनीय, ५० कर्पूरवटिका, ५१ आनन्द, उल्लास, विलास और हास, ५२ मङ्गलारात्रिक, ५३ श्वेतच्छत्र, ५४ चामरयुगल, ५५ दर्पण, ५६ तालवृन्त, ५७ गन्ध, ५८ पुष्प, ५९ धूप, ६० दीप, ६१ नैवेद्य, ६२ पुनराचमनीय, ६३ ताम्बूल, ६४ वन्दन।

जिनको जैसा विभव है, वे उसीके अनुसार पञ्च आदिसे ले कर उक्त सभी उपचारों द्वारा देवपूजा करें। वित्तकी शठता कर देवपूजामें उपचारहीन होनेसे देवपूजाका फल नहीं मिलता, वरं उससे अनिष्ट ही होता है। अतः कदापि वित्तशाठ्य करना उचित नहीं। अशौचादि होनेसे देवपूजा नहीं करनी चाहिये।

"अशुचिर्न महामायां पूजयेत् तु कदाचन।
अवश्यन्तु स्मरेन्मंत्रं सोऽतिभक्तियुतो नरः॥
दन्तरक्ते समुत्पन्ने स्मरणञ्च न विद्यते।
सर्वेषामेव मन्त्राणां स्मरणान्नरकं व्रजेत्॥" इत्यादि
(कालिका पु० ५४ अ०)

अशुचि अवस्थामें देवपूजा करना उचित नहीं; किन्तु शुचि हो कर पूजा की जा सकती है। जनन वा मरणाशौचमें देवपूजा विधेय नहीं है, परन्तु अत्यन्त भक्तिपरायण होनेसे मन्त्र स्मरण कर सकता है। दाँतसे लेहू निकलने पर मन्त्रस्मरण भी निषेध है। शरीरसे रक्तस्राव होनेसे, क्षौरकर्म और मैथुनादिके बाद देवपूजा नहीं करनी चाहिये। महागुरुनिपातमें एक वर्षके मध्य अर्थात् सपिण्डीकरण नहीं होनेसे देवपूजाका अधिकारी नहीं हो सकता।

वैदिक कार्यमें ब्राह्मण ला कर देवपूजा कर सकते हैं, किन्तु तान्त्रिक कार्यमें तन्त्रानुसार दीक्षित नहीं होनेसे किसी तन्त्रोक्त पूजादिमें अधिकार नहीं होता। प्रतिमा, पट, घट वा जलादिमें देवपूजा कर्त्तव्य है। देव पूजाके पहले गणेशकी पूजा करनी होती है। गणेशपूजा न कर अन्य देवताकी पूजा करनेसे वह निष्फल होती है।

"देवतादौ यदा मोहात् गणेशो न च पूज्यते।
तदा पूजाफलं हन्ति विघ्नराजो गणाधिपः॥"
(आह्निक तत्त्व।)

पूजाविधिमें पहले सूर्यार्घ्य, गणेशपूजा, दुर्गा और शिवादि पञ्चदेवता आदिकी पूजा कर पीछे मूलपूजा करनी होती है।

सभी देवता पूजे जा सकते हैं। भग्न आसन वा अर्घ्यपात्र ग्रहण कर पूजा करना उचित नहीं। ऊषर, क्षारभूमि, कृमियुक्त स्थान अथवा अमार्जित स्थान पर बैठ कर पूजन नहीं करना चाहिए।

पूजा सात्त्विक, राजसिक और तामसिकके भेदसे तीन प्रकारकी है। जो पूजा निष्काम भावसे विना किसी आडम्बरके और सच्ची भक्तिसे सत्त्वप्रकृति कर्त्ता द्वारा की जाय, वह सात्त्विक; जो सकाम भाव और समारोह से राजसिक प्रकृति कर्त्ता द्वारा की जाती है वह राजसिक और जो विना विधि, उपचार तथा भक्तिके केवल लोगोंको दिखानेके लिए की जाय वह तामसिक कहलाती है।

पूजादि कर उसका फल भगवान्‌को समर्पण करना ही विधेय है। गीतामें स्वयं भगवान्‌ने कहा है, कि जो कुछ करो, वह मुझे समर्पण कर दो; 'तत्कुरुष्व मदर्पणं' (गीता)। पूजादिके शेषमें 'एतत्पूजा कर्मफलं श्रीकृष्णाय अर्पणमस्तु' 'इस पूजाका कर्मफल श्रीकृष्णको अर्पण किया' ऐसा वाक्य बोलना चाहिए। इस मन्त्रके पढ़नेसे भगवान्‌के ऊपर सभी कर्मफल अर्पण किये गये, सो नहीं। यथार्थमें मैं जो कुछ करता हूं, वह सब भगवत्प्रेरित हो कर ही करता हूं इस ख्यालसे यदि पूजादिका फल कायमनोवाक्य द्वारा भगवान्‌को अर्पित किया जाय, तो उसीको प्रकृत अर्पण कहते हैं।

विष्णुपूजा और शिवपूजा आदि ब्राह्मणोंके (स्नानाहारकी तरह) नित्य कर्मके मध्य परिगणनीय है। यदि कोई मोहवश न करे, तो उसे पापभागी होना पड़ेगा।

पूजाके नित्य, नैमित्तिक और काम्य ये तीन और भेद माने जाते हैं। शिव, विष्णु आदिकी जो पूजा प्रतिदिन की जाती है वह नित्य, जो पूजा कामना कर अर्थात् सुख-सौभाग्यकी आकांक्षासे अथवा विपत्प्रतीकारके लिये की जाती है वह काम्य कहलाती है। दुर्गोत्सव सरस्वतीपूजन आदि भी काम्यपूजाके मध्य गिने जाते हैं। जो पूजा पुत्रजन्म आदि विशिष्ट अवसरों पर विशिष्ट कारणोंसे की जाती है, उसे नैमित्तिक पूजा कहते हैं।

नित्य, नैमित्तिक और काम्य यह त्रिविध पूजा प्रत्येकका अवश्य कर्त्तव्य है। पूजाकी प्रणाली पूजापद्धतिमें देखो। २ वह धार्मिक कृत्य जो जल, फूल, फल, अक्षत अथवा इसी प्रकारके और पदार्थ किसी देव देवी पर चढ़ा कर या उसके निमित्त रख कर किया जाता है। ३ आदर, सत्कार, खातिर, आव भगत। ४ प्रहार, तिरस्कार, दण्ड, ताड़ना। ५ किसीको प्रसन्न करनेके लिए कुछ देना।

पूजाखण्ड—बौद्धग्रन्थभेद।

पूजाधार (सं० पु०) पूजानां आधारः। देवताओंके पूजनाधार जलादि। जल, विष्णुचक्र, यन्त्र, प्रतिमा, शालग्रामशिलादिमें देवपूजा करना विधेय है, इसीलिए इनका नाम पूजाधार पड़ा है। तान्त्रिक पूजामें यन्त्र लिख कर उसमें पूजा करनी चाहिए। यन्त्र भिन्न देवपूजा विफल है, क्योंकि यन्त्र देवतास्वरूप है।

पूजार्ह (सं० त्रि०) पूजामर्हतीति पूजा अर्ह-अच् (अर्हः। पा ३।२।१२) मान्य, पूजने योग्य।

पूजाविपु—दाक्षिणात्यके त्रिवन्द्रम्‌का एक महोत्सव। दशहरा उत्सवके समय पद्मनाभपुरके कुमारस्वामी (कार्त्तिकेय) त्रिवन्द्रममें लाये जाते हैं। इस देवमूर्त्तिको लानेमें त्रिवाङ्कोड़राजके ३००० फनम् (मुद्राविशेष) खर्च होते हैं। कुमारस्वामीको नेयूर, ताम्रपर्णी और करमनयूर इन तीन बड़ी नदियोंके पार आना पड़ता है। प्रवाद है, कि कुमारस्वामीने वुलै नामक एक कुरवरमणीका और थैवमनै नामक एक परवकन्याका पाणिग्रहण किया था। इस नीच जातीय रमणियोंके संस्रवहेतु उन्हें पद्मनाभदेवके मन्दिरमें प्रवेश करने नहीं दिया जाता है। कुमारस्वामीकी पूजाके बाद राजसरकार उन्हें पाथेयस्वरूप ३००० फनम् देती है। उनके लौटनेके समय बहुत-सी देवनर्त्तकी, नायरसेना, तहसीलदार आदि अनेक गण्यमान्य व्यक्ति महासमारोहसे देवताके साथ साथ जाते हैं। अन्तमें स्वयं महाराज आ कर उस उत्सवमें कुछ समयके लिए योगदान करते हैं।

पूजित (सं० त्रि०) पूज-क्त। अर्चित, आराधित, जिसकी पूजा की गई हो। इसका पर्याय अर्च्चित है।

पूजितव्य (सं० त्रि०) पूज-तव्य। पूजनीय, पूजा करने योग्य।

पूजिल (सं० पु०) पूज्यते इति पूज-इलच्, स च कित् (गुपादिभ्यः कित्। उण् १।५७) १ देवता। (त्रि०) २ पूजनीय, पूजायोग्य।

पूज्य (सं० पु०) पूजयितुमर्हः पूज-यत् (अर्हे कृत्यतृचश्च। पा ३।३।१६९) १ श्वशुर, ससुर। (त्रि०) २ पूजनीय, पूजायोग्य। पर्याय—प्रतीक्ष्य। ३ माननीय, आदर योग्य।

पूज्यता (सं० स्त्री०) पूज्यस्य भावः, तल्-टाप्। पूज्यत्व, पूजनीयका भाव, पूजायोग्य होना।

पूज्यपाद (सं० त्रि०) जिसके पैर पूजनीय हों, परमाराध्य, अत्यन्त पूज्य।

पूज्यपाद—एक विख्यात जैन-वैयाकरण। इन्होंने पाणिनीय कारिकावृत्तिकी रचना की। कोई कोई कहते हैं, कि पूज्यपाद नाम नहीं हैं, उपाधि है। सम्भवतः जैनपण्डित देवनन्दि वा गुणनन्दिकी उपाधि भी हो सकती है।

पूज्यमान (सं० त्रि०) पूज-कर्मणि शानच्। १ सेव्यमान, जिसकी पूजा की जा रही हो, पूजा जाता हुआ। (क्ली०) २ श्वेतजीरक, सफेद जीरा।

पूटरी (हिं० स्त्री०) ईखके रसकी वह अवस्था जो उसके खांड बननेसे पहले होती है।

पूटीन (हिं० स्त्री०) पुटीन देखो।

पूठा (हिं० पु०) पुट्ठा देखो।

पूड़ा (हिं० पु०) पूआ देखो।

पूड़ी (हिं० स्त्री०) १ पूरी देखो। २ मृदङ्ग या तबले पर मढ़ा हुआ गोल चमड़ा।

पूणी—उत्तर आर्कट जिलेका आर्णी जागीरके अन्तर्गत एक अति प्राचीन ग्राम। यह आर्णी शहरसे २ मील उत्तरपूर्वमें अवस्थित है। एक समय यहां बहुत बड़ी तांबेकी जिनमूर्त्ति थी। अभी भी बहु शिलालिपियुक्त उसका प्राचीन मन्दिर विद्यमान है। इस अञ्चलमें यही जैनोंके मध्य सर्वप्रधान मन्दिर समझा जाता है।

पूनू (हिं० पु०) १ पत्थर। (स्त्री०) २ पूर्णमासी, पूर्णिमा।

पूत (सं० त्रि०) पू-शोधे क्त। १ व्रतादि द्वारा शुद्ध। पर्याय—पवित्र, प्रयत। २ शुद्ध, शुचि, पवित्र। वृषि

गोमयप्रभृति स्वभावतः पवित्र है । ३ सत्य, सच्चा। (पु०) पूयते स येनेति पू-करणे-क्त। ४ शङ्ख। ५ श्वेत-कुश, सफेद कुश। ६ विकङ्कतवृक्ष, कंटाईका पेड़। ७ प्लक्षवृक्ष, पलास। ८ तिलकवृक्ष, तिलका पेड़। (क्ली०) पूयते स्मेति पू कर्मणि-क्त। ९ निवुँपधान्य, वह अन्न जिसकी भूसी निकाल दी गई हो। इसका पर्याय बहलीकृत है। १० जलाशय।

पूत (हिं० पु०) १ पुत्र, लड़का, बेटा। २ चूल्हेके दोनों किनारों और बीचके वे नुकीले उभार जिनके सहारे पर तवा था और बरतन रखते हैं।

पूतक्रता (सं० स्त्री०) वेदोक्त ऋषिपत्नीभेद, एक वैदिक ऋषिकी स्त्रीका नाम।

पूतक्रतायी (सं० स्त्री०) पूतक्रतोरिन्द्रस्य स्त्री पुतक्रतु-ङीप्, ऐकारादेशश्च (पूतक्रतोरैच। पा ४।१।३६) इन्द्रपत्नी, शची।

पूतक्रतु (सं० पु०) पूतः क्रतुर्येन। इन्द्र।

पूतगन्ध (सं० पु०) पूतः पवित्रो गन्धो यस्य, वर्वरक, काली वर्वरी तुलसी।

पूतड़ा (हिं० पु०) वह छोटा विछौना जो बच्चोंके नीचे इसलिये विछाया जाता है, कि बड़ा बिछौना मलमूत्रादि-से बचा रहे।

पूततृण (सं० क्ली०) पूतं पवित्तं तृणमिति नित्य कर्मधा०। श्वेतकुश, सफेदकुश।

पूतदक्ष (सं० त्रि०) शुद्धवल।

पूतदारु (सं० पु०) पलाश, ढाक।

पूतद्रु (सं० पु०) पूतः पवित्रो द्रुः। १ पलाश, ढाक। २ देवदार। ३ खदिर, खैरका पेड़।

पूतधान्य (सं० क्ली०) पूतं धान्यमिति नित्यकर्मधा०। तिल।

पूतन (सं० पु०) गुदकुन्दरोग, वैद्यकके अनुसार गुदामें होनेवाला एक प्रकारका रोग। २ वेताल।

पूतना (सं० स्त्री०) पूतं करोतीति तत्करोतीति णिच्, ततो युच्। १ हरीतकी, पीली हड़। २ गन्धमांसी, सुगन्ध जटामासी। ३ योगिविशेष, एक योगीका नाम। ४ दानवीभेद। भागवतमें १०म स्कन्धके ६ठें अध्यायमें इसकी आख्यायिका इस प्रकार लिखी है। एक दिन श्रीकृष्णको मारनेके लिये कंसने बालघातिनी पूतनाको हुकुम दिया। कामचारिणी पूतना मायाबलसे परम रमणीय रूप धारण कर गोकुलमें नन्दके घर पहुंची। इसने अपने स्तनों पर इसलिये विष लगा लिया था, कि श्रीकृष्ण दूध पी कर उसके प्रभावसे मर जांय। परन्तु श्रीकृष्ण पर विषका तो कुछ प्रभाव न पड़ा उलटे उन्होंने इसका सारा रक्त चूस कर इसीको मार डाला। मरनेके समय इसने बहुत अधिक लम्बा चौड़ा शरीर धारण किया था और जितनी दूरमें वह गिरी उतनी दूरकी जमीन धंस गई थी। पीछे श्रीकृष्ण इसके वक्षःस्थल पर खेल करने लगे।

हरिवंशमें इसकी कथा इस प्रकार आई है—कंसके आदेशसे कंसधात्री पूतना शकुनीवेश धारण कर आधी रातको नन्दके घर पहुंची। बार बार विकट शब्द करके क्षीरधारा बरसाती हुई वह शकटके ऊरुके पर बैठ गई। दो पहर रात थी, सभी निद्रामें अचेतन थे। इसी समय वह राक्षसी श्रीकृष्णको स्तन पिलाने लगी। कृष्ण स्तनपान करने लगे। थोड़े ही समयके बाद वह शकुनीवेशधारी पूतना छिन्नस्तनी हो उच्चैःस्वरसे चीत्कार करती हुई पृथ्वी पर गिर पड़ी। इस पर नन्द आदि भी जग उठे और पूतनाकी मृतदेहको देख कर बड़े चमत्कृत हुए, तथा उसकी मृत्युका कारण कुछ भी स्थिर न कर सके। (हरिवंश ६२ अ०)

आज भी मथुरा नगरसे थोड़ी ही दूर पर 'पूतना-खाड़' नामक एक खाड़ी देखी जाती है। प्रवाद है, कि भगवान्‌के स्पर्शसे दानवी पूतनाने यहां राक्षसी शरीर फैलाया था। उसके गिरनेसे ही वह स्थान गड़हा हो गया है। ब्रह्माण्डपुराणके वृहद्वनमाहात्म्यमें महावन-तीर्थ-वर्णनप्रसङ्गमें इस स्थानकी गणना पवित्रतीर्थमें की गई है। कार्त्तिक शुक्ला षष्ठीको महावनमें पूतनाका मेला आरम्भ होता है।

५ सुश्रुतके अनुसार एक बालग्रह या बालरोग। इसमें बच्चेको दिन रातमें कभी अच्छी नींद नहीं आती। पतले और मैले रंगके दस्त होते रहते हैं। शरीरसे कौवे-की-सी गन्ध आती बहुत प्यास लगती और उल्टी होती है तथा रोंगटे खड़े रहते हैं।

इसकी चिकित्सा—कपोत-वङ्का (ज्योतिष्मती), अरलुक, वरुण, पारिभद्रक, अस्फोत, इनका काथ परिषेचन करनेसे; वच, हरीतकी, गोलमीर्च, हरिताल, मनःशिला, कुष्ठ और सर्जरस इन सब द्रव्योंसे प्रस्तुत पाक तेल लगानेसे; तुगाक्षीर, मधुरक, कुष्ठ, तालिश, खदिर और चन्दन इन सब द्रव्यों द्वारा पाक किये हुए घृतका सेवन करनेसे; वच, कुष्ठ, हिंगु, गिरिकदम्ब, इलायची और हरेणु इनका धूम-प्रयोग करनेसे यह रोग प्रशमित होता है।

गन्धनाकुली, कुम्भिका, बेरकी आंठीकी मज्जा, कर्कटकी अस्थि और घृत इनका धूप भी हितकर है। काकादनी, चित्रफला, बिम्बी और गुञ्जा इन्हें शरीरमें धारण करनेसे भी विशेष उपकार होता है।

मत्स्य, अन्न, कृशर और मांस इन सब द्रव्योंको मट्टीके एक ढक्कनमें रख कर उसे किसी चीजसे ढंक दे और शून्यगृहमें निवेदन कर उपहारके साथ पूजा करे। पीछे उच्छिष्ट जलसे स्नान करा कर निम्नलिखित मन्त्रसे स्तव करे। मन्त्र—

"मलिनाम्बरसंवृता मलिना रूक्षमूर्द्धजा।
शून्यागाराश्रिता देवी दारकं पातु पूतना॥
दुर्दर्शना सुदुर्गन्धा कराला मेघकालिका।
भिन्नागाराश्रया देवी दारकं पातु पूतना॥"

(सुश्रु० उ० तन्त्र ३३ अ०)

पूतनाकेशी (सं० क्ली०) सुगन्धजटामासी।

पूतनारि (सं० पु०) पूतनाया अरिः शत्रुः। पूतनाको मारनेवाले, श्रीकृष्ण।

पूतनासूदन (सं० पु०) पूतनां सूदयति सूदतिवानिति वा सूद-ल्यु। श्रीकृष्ण।

पूतनाहड़ (हिं० स्त्री०) छोटी हड़।

पूतनाहन् (सं० पु०) पूतनां हन्तीति हन-क्विप्। श्रीकृष्ण।

पूतनिका (हिं० स्त्री०) कार्त्तिकेयकी एक मातृकाका नाम।

पूतनी (सं० स्त्री०) स्वनामख्यात एक सुगन्धशाक, पुदीना।

पूतपत्री (सं० स्त्री०) तुलसीपत्र।

पूतफल (सं० पु०) पूतानि पवित्राणि फलानि यस्य। पनस, कटहल।

पूतबन्धु (सं० त्रि०) पवित्र स्तोत्रावृत।

पूतभृत् (सं० पु०) पूतं शुद्धं सोमरसं बिभर्त्ति भृ-क्विप् तुक् च। सोमरसाधार पात्रभेद, प्राचीनकालका एक बरतन जिसमें सोमरस रखा जाता था।

पूतमति (सं० त्रि०) पूता मतिः कर्मधा०। १ पवित्र मति, पवित्र बुद्धि। पूता मतिर्यस्य। २ विशुद्धचित्त व्यक्ति, पवित्र अन्तःकरणवाला। (पु०) ३ शिवका एक नाम।

पूतमाक्ष (सं० पु०) गोत्रप्रवर्त्तक ऋषिभेद।

पूतयव (सं० अव्य०) पूता निस्तुषीकृता यवा अत्र तिष्ठद्गवादित्वादव्ययीभावः। पूतयवाधाका खलादि।

पूतरा (हिं० पु०) १ पुत्र, लड़का, बाल-बच्चा। २ पुतला देखो।

पूतरी (हिं० स्त्री०) पुतली देखो।

पूता (सं० स्त्री०) पूत-टाप्। १ दूर्वा, दूब। २ शुद्ध, पवित्र।

पूतात्मन् (सं० पु०) पूतः पवित्र आत्मा स्वभावः। १ पवित्र स्वभाव, शुद्धअन्तःकरण। पूत आत्मा स्वरूपं यस्य। २ विष्णु। (त्रि०) ३ शुद्ध-अन्तःकरणका, जिसकी आत्मा पवित्र हो।

पूति (सं० क्ली०) पुनातीति पू-कर्त्तरि क्तिच्। १ रोहिष तृण, रोहिष सोधिया। (स्त्री०) पू-भावे क्तिन्। २ पवित्रता, शुचिता। ३ दुर्गन्ध, बदबू। ४ खट्टाशमुष्क, गन्धमार्जार, मुश्कबिलाव। ५ दुर्गन्धविशिष्ट, बदबूदार।

पूतिक (सं० क्ली०) पूत्या दुर्गन्धेन कायतीति कै-क। १ विष्ठा, पाखाना, गू। (पु०) २ पूतिकरञ्जवृक्ष, कांटा करंज, दुर्गन्ध करंज। (त्रि०) ३ दुर्गन्धविशिष्ट, खराब गन्धवाला।

पूतिकरज (सं० पु०) पूतियुक्तः करजः। करञ्जभेद। पूतिकरञ्ज देखो।

पूतिकण्टक (सं० पु०) इंगुदीवृक्ष, हिंगोट।

पूतिकन्या (सं० स्त्री०) पूतिका, पुदीना।

पूतिकरञ्ज (सं० पु०) पूतियुक्तः करञ्जः। करञ्जभेद, कांटा करंज (Guilandina Bonducella) पर्याय—प्रकीर्य, पूतीकरज, पूतिकरज, पूतिक, पूतीक, कलिकारक, कलिमालक, कलहनाशक, प्रकीर्ण, रजनीपुष्प, सुमनस्, पूतिकर्णिक, कैडर्य और कलिमाल्य। गुण—कटु, तिक्त, उष्ण और विष, वातपीड़ा, कण्डु, विचर्चिका, कुष्ठ और त्वग्दोषनाशक।

भावप्रकाशके मतसे इसका पर्याय—करञ्ज, नक्तमाल, करज और चिरविल्वक है। गुण—कटु, तीक्ष्ण, उष्णवीर्य तथा योनिरोग, कुष्ठ, उदावर्त्त, गुल्म, अर्श, व्रण, क्रमि और कफनाशक। पत्तेका गुण—कफ, वायु, अर्श, क्रमि और शोथनाशक, भेदक, कटुविपाक, उष्णवीर्य, पित्तवर्द्धक तथा लघु। फलका गुण—कफ, वायु, प्रमेह, अर्श, क्रमि, और कुष्ठनाशक।

पूतिकर्ण (सं० पु०) पूतिदुर्गन्धः कर्णो यस्मात्। कर्णरोगविशेष, कानका एक रोग।

इसका लक्षण—कुपितदोष द्वारा क्षत होने अथवा अभिघात लगनेसे कानमें फुंसियां हो जाती हैं और उनके पकने या कानमें पानी जाने पर उससे बदबूदार जो पीप निकलती है, उसे पूतिकर्ण कहते हैं। इस रोगमें पीप निकलनेके साथ साथ कान खुजलाता भी है।

इसकी चिकित्सा—खट्टे नीबके रसमें स्वर्जिकाक्षारचूर्ण मिला कर कानमें देनेसे कर्णस्राव, वेदना और दाह जाता रहता है। आम, जामुन, मधुक तथा वटके नये पत्ते द्वारा पक्वतैल बना कर जातीपत्र द्वारा पाक करे। पीछे उसे कानमें देनेसे पूतिकर्णरोग बहुत जल्द प्रशमित होता है। स्त्रियोंके दूधसे रसाञ्जन घोस कर मधुके साथ कानमें देनेसे बहु कालोत्पन्न कर्णस्राव और पूतिकर्ण जाता रहता है। कूट, हिंगु, वच, देवदारु, सौंफ, सोंठ और सैन्धव द्वारा तैल पाक करे। बाद उसे कपड़ेमें छान कर कानमें देनेसे उक्त रोग जल्द आराम हो जाता है। इस रोगमें गुग्गुलका धूम भी विशेष उपकारी है। (भावप्र०)

सुश्रुतके मतसे—सुरसादिगणके क्वाथसे पहले कानको अच्छी तरह धो डाले। बाद उसीका चूर्ण कानमें देनेसे यह रोग दूर हो जाता है। निसोथके रससे पाक किया हुआ तेल अथवा मधु मिला हुआ निसोथका रस, गृहधूम और गुड़ एक साथ कानमें देनेसे पूतिकर्णरोग आरोग्य होता है।

बालकोंके पूतिकर्ण रोग होनेसे उसमें निम्नलिखित तैलौषध उपकारी है। प्रस्तुत प्रणाली—तिलतैल ऽ१ सेर, कल्कार्थ बहेड़ा, कूट, हरिताल, मैनसिल प्रत्येक ऽ४ सेर, पाकका जल १६ सेर।

वरुण, आर्द्र, कपित्थ, आम्र और जम्बू इन सबोंका पत्र तथा जाती फूलके पत्तों द्वारा तैल पाक कर कानमें देनेसे पूतिकर्णरोग प्रशमित होता है।

पूतिकर्णक (सं० पु०) पूतिः कर्णो यस्मात् कप्। पूतिकर्ण रोग, कानका एक रोग।

पूतिका (सं० स्त्री०) पूत्या कायतीति कै-क टाप्। १ मार्जारी, बिल्ली। २ कीटविशेष, एक प्रकारकी शहदकी मक्खी। ३ लताशाकविशेष, पोईका साग (Basella Rubra) पर्याय—कलम्बी, पिच्छिला, पिच्छिलच्छदा, मोहनी, मदशाक, विशाला, बलिपोदकी। यह तीन प्रकारको होती है,—सामान्या, क्षुद्रपत्रा और वनजाता। गुण—कटु, मधुर और निद्रा, आलस्य, रुचि, विष्टम्भ और श्लेष्मकारक। ब्राह्मणादि वर्णके लिये यह साग खाना निषिद्ध है। इसके खानेसे बतौर ब्रह्महत्याका पाप लगता है। द्वादशी दिन भी यह शाकभोजन निषिद्ध बतलाया गया है। इस पर किसी किसीका कहना है, कि जब पूतिकाभक्षण सामान्यतोनिषिद्ध है, तो फिर द्वादशीके दिन भी इससे न खाना चाहिये, ऐसा क्यों कहा गया? इसकी मीमांसा यही, कि शूद्रादिको इसके खानेमें दोष नहीं लगता। किन्तु उन्हें भी द्वादशी दिन यह खाना नहीं चाहिये। ब्राह्मणादि वर्ण यदि द्वादशीके दिन इसे खांय, तो बड़े भारी दोषका भागी बनना पड़ता है।

ताण्ड्यब्राह्मणमें लिखा है, कि पूतिका सोमके अंशसे उत्पन्न हुई है। इसलिए यदि सोमका अभाव हो, तो उसके प्रतिनिधिरूपमें अर्थात् सोमके बदलेमें इसे लिया जा सकता है।

पूतिकामक्षिका (सं० स्त्री०) पृथुमधुमक्षिकाविशेष, एक प्रकारकी बड़ी मक्खी, डांस।

पूतिकामुख (सं० पु०) पूतिकाया मुख मिव मुखं यस्य। शम्बूक, घोंघा।

पूतिकाष्ठ (सं० क्ली०) पूतिकाष्ठमिति कर्मधा०। १ देवदारु, देवदार। २ सरलवृक्ष, धूपसरल।

पूतिकाष्ठक (सं० क्ली०) पूतिकाष्ठ-स्वार्थे कन्। सरलवृक्ष, धूपसरल।

पूतिकाह्व (सं० पु०) पूतिकरञ्ज, दुर्गन्धि करंज।

पूतिकीट ( सं० पु० ) कीटभेद, एक प्रकारकी शहदकी मक्खी।

पूतिकेशर ( सं० पु० ) पूतिकेसर देखो।

पूतिकेश्वरतीर्थ ( सं० क्ली० ) शिवपुराणोक्त तीर्थभेद।

पूतिकेसर ( सं० पु० ) १ गन्धमार्जार, मुश्क विलाव। २ नागकेसर।

पूतिगन्ध ( सं० क्ली० ) पूतिर्गन्धो यस्य। १ रङ्गधातु, रांगा। २ सुगन्ध तृण, खुशबूदार घास। ( पु० ) ३ इंगुदीवृक्ष, हिंगोट वा गोंदी। ( त्रि० ) दुर्गन्ध, बदबू।

पूतिगन्धा ( सं० स्त्री० ) सोमराजी, बकुची, बावची।

पूतिगन्धि ( सं० त्रि० ) पूतिर्गन्धो यस्य तत इ, 'गन्ध ये इत्पूतिसुसुरभिभ्यः। पा ५।४।१६५) दुर्गन्ध, बदबू।

पूतिगन्धिक ( सं० त्रि० ) पूतिगन्धिस्वार्थे कन्। दुर्गन्ध, बदबू।

पूतिगन्धिका ( सं० स्त्री० ) पूतिगन्धिक-टाप्। १ वाकुची, बावची। २ पूतिशाक, पोय।

पूतिघास ( सं० पु० ) सुश्रुतोक्त जन्तुभेद, सुश्रुतमें वर्णित मृगकी जातिका एक जन्तु।

पूतितैला ( सं० स्त्री० ) पूति दुर्गन्धं तैलं यस्याः। ज्योतिष्मती, मालकंगनी।

पूतिद ( सं० पु० ) तरुविड़ाल, वनविड़ाल।

पूतिदला ( सं० स्त्री० ) तेजपत्र।

पूतिनस्य ( सं० पु० ) पूतिदुर्गन्धो नस्यः नासिकाभवो रोगः। नासारोगभेद। इसका लक्षण—दूषितपित्त, रक्त और कफ द्वारा गले और तालुमूलकी वायु पूतिभावापन्न होनेसे मुख और नाकसे अत्यन्त दुर्गन्ध निकलती है। इसीको पूतिनस्य कहते हैं।

इसकी चिकित्सा—कण्टकारी, दन्ती, वच, सहिजन, तुलसी, त्रिकटु और सैन्धव इन सब कल्क द्वारा तैल पाक कर नस्य लेनेसे पूतिनस्य जाता रहता है।

सहिजनका बीज, वृहतीबीज, दन्तीबीज, त्रिकटु और सैन्धव इन सबोंके कल्क तथा बिल्वपत्रके रस द्वारा तैल पाक कर प्रयोग करनेसे पूतिनस्य आरोग्य होता है।

सुश्रुतमें इसका विषय इस प्रकार लिखा है,—गले और तालुमूलमें दोष विदग्ध हो कर जब मुख और नाकसे दुर्गन्धयुक्त वायु निकलती है तब उसको पूतिनस्य कहते हैं।

इस रोगमें नाड़ीस्वेद, स्नेहस्वेद, वमन और श्रंसन प्रयोज्य है। तीक्ष्णरसके साथ लघु अन्न अल्प परिमाणमें भोजन, उष्ण उदकपान और उपयुक्त समयमें धूमपान कर्त्तव्य है। हिंगु, त्रिकटु, इन्द्रयव, शिवाटी, लाक्षा, कुंकुम, कटफल, वच, कुष्ठ, छोटी इलायची, विडङ्ग और करंज इन सब द्रव्योंको गोमूत्रके साथ सरसोंके तेलमें पाक कर नस्य लेना चाहिए। ऐसा करनेसे पूतिनस्य रोग बहुत जल्द जाता रहता है।

पूतिनासिक (सं० त्रि०) पूतिर्नासिकाऽस्य। दुर्गन्धनासायुक्त, जिसके नाक या श्वाससे दुर्गन्ध निकलती हो, जो पिशुन हैं, वे परजन्ममें पूतिनासिक हो कर जन्मग्रहण करते हैं।

पूतिपत्र (सं० पु०) पूति पत्रं यस्य। १ श्योनाकभेद, सोनापाठा। २ पीतलोध्र, पीला लोध।

पूतिपत्रिका ( सं० स्त्री० ) प्रसारिणी लता, पसरन।

पूतिपर्ण ( सं० पु० ) करञ्जवृक्ष, दुर्गन्ध करंज। २ इंगुदीवृक्ष, गोंदी।

पूतिपर्णक ( सं० पु० ) पूतिपर्ण देखो।

पूतिपल्लवा ( सं० स्त्री० ) राजतुंबी, बड़ा करेला।

पूतिपुष्प ( सं० पु० ) इंगुदीवृक्ष, गोंदी।

पूतिपुष्पिका (सं० स्त्री०) पूति पुष्पमस्याः, कापि अत-इत्वं) मधुमातुलुङ्ग, चकोतरा नीबू। मातुलुंग देखो।

पूतिफल (सं० पु०) पूति फलं यस्याः। सोमराजी, बावची।

पूतिफला ( सं० स्त्री० ) पूतिफली देखो।

पूतिफली ( सं० स्त्री० ) पूतिफलं यस्याः, ङीष्। सोमराजी, वाकुची, बावची। पर्याय—अवल्गुज, वाकुची, सुपर्णिका, शशिलेखा, कृष्णफला, सोमा, सोमवल्ली, कालमेषी और कुष्ठघ्नी।

पूतिमज्जा ( सं० स्त्री० ) इंगुदीवृक्ष, गोंदी।

पूतिमयूरिका ( सं० स्त्री० ) पूतिर्मयूरीव, ततः स्वार्थे कन्, ह्रस्वश्च। १ अजगन्धा, बर्बरी। २ वन्य तुलसी, वनतुलसी।

पूतिमारुत ( सं० पु० ) १ कर्कन्धु, छोटी बेरका पेड़। २ बिल्ववृक्ष, बेलका पेड़।

पूतिमाष ( सं० पु० ) एक गोत्रप्रवर्त्तक ऋषि।

पूतिमांस ( सं० क्ली० ) दुर्गन्ध मांस, पर्युषित मांस। गुण-सद्य प्राणनाशक।

पूतिमुक्त ( सं० पु० ) मलनिर्गम।

पूतिमूषिका ( सं० स्त्री० ) छुछुन्दरी, छछुंदर।

पूतिमृत्तिक ( सं० क्ली० ) नरकभेद, पुराणानुसार इक्कीस नरकोंमेंसे एक नरकका नाम।

पूतिमेद ( सं० पु० ) पूतिर्मेदोऽस्य। अरिमेद, दुर्गन्ध खैर।

पूतियुग्दला ( सं० स्त्री० ) रोहिषतृण, रोहिष सोधिया।

पूतियोनि ( सं० पु० ) उपप्लुता नामक योनिरोगभेद, (Morbid sensibility of the uteras) योनिरोग देखो।

पूतिरक्त (सं० पु०) नासारोगभेद, एक रोग जिसमें नाकमें-से दुर्गन्धियुक्त रक्त निकलता है।

पूतिरज्जु ( सं० स्त्री० ) लताभेद, एक लता।

पूतिवक्त्र (सं० पु०) पूति-वक्त्रमस्य। दुर्गन्धयुक्त मुख, जिसके मुंहसे दुर्गन्ध निकली हो।

पूतिवर्वरी ( सं० स्त्री० ) वनतुलसी, जंगली तुलसी, काली वर्वरी।

पूतिवात ( सं० पु० ) पूतये पावित्राय वातो यस्य विल्व वृक्ष, बेलका पेड़।

पूतिवृक्ष ( सं० पु० ) पूतिर्वृक्षः। १ श्योनाक, सोनापाठा। २ पवित्र वा दुर्गन्ध वृक्ष।

पूतिशाक ( सं० पु० ) वकवृक्ष, अगस्त।

पूतिशारिजा (सं० स्त्री० ) पूतिः शारिरिव जायते इति जन-ड-टाप्, वनविलाव।

पूतिसृञ्जय ( सं० पु० ) १ जनपदविशेष। २ उक्त देशके वासी।

पूती ( सं० स्त्री० ) पूतीकरञ्ज।

पूती ( हिं० स्त्री० ) १ लहसुनकी गांठ। २ जड़ जो गांठके रूपमें हो।

पतीक ( सं० पु० ) पति वा ङीप्, तद्वत् कायतीति, कै-क, वा पतिक पृषोदरादित्वात् साधुः। १ पतिकरञ्ज, दुर्गन्ध या कांटा करंज। २ गन्धमार्जार, विलाव।

पतीकद्वय ( सं० पु० ) करञ्जद्वय, करंज और नाटा करंज।

पतीकपत्र ( सं० क्ली० ) करंजका पत्ता।

पतीकप्रवाल ( सं० पु० ) करञ्जपल्लव।

पूतीकरञ्ज ( सं० पु० ) पतिकरञ्ज पृषोदरादित्वात् साधु। करञ्जभेद, कांटा करंज।

पतीका ( सं० स्त्री० ) पूतिका पृषोदरादित्वात् साधु। पतिका, पोय, पोई।

पूतुदारु ( सं० पु० ) पलाश वृक्ष।

पतुद्र ( सं० पु० ) १ खदिर, खैर। २ देवदारु, देवदार। ( क्ली० ) ३ देवदारुवृक्षका फल।

पूत्कारी ( सं० स्त्री० ) १ सरस्वती। २ नागोंकी राजधानी।

पूत्यण्ड ( सं० पु० ) पति दुर्गन्धमण्डमस्य। १ गन्धकीट, एक बदबूदार कीड़ा। २ वह हिरण जिसकी नाभिसे कस्तूरी निकलती है।

पवित ( सं० त्रि० ) पवन किया हुआ।

पूत्रिम ( सं० त्रि० ) पवनसाधन, शुद्धिकर।

पथ ( हिं० पु० ) बालूका ऊंचा टीला या दूह।

पूथा ( हिं० पु० ) पूथ देखो।

पथिका ( सं० स्त्री० ) पूतिका पृषोदरादित्वात् साधुः। पूतिका, पोई, पोयका साग।

पदना ( हिं० पु० ) उत्तरी भारतमें मिलनेवाला एक पक्षी। यह अकसर भूरे रंगका होता है, परन्तु ऋतुभेदके अनुसार इसका रंग कुछ कुछ बदला करता है। इसकी देह प्रायः ७ इञ्च लम्बी होती है। यह घासका घोंसला बना कर रहता है और जमीन पर चला करता है। पुदीना देखो।

पून ( सं० त्रि०) पू-क्त (पुञो विनाशे। पा ८।२।४४) इत्यस्य वार्त्तिकोक्त्या) तस्य न। नष्ट, बरबाद।

पून ( हिं० पु० ) १ जंगली बादामका पेड़। यह भारतके पश्चिमी किनारों पर होता है। इसके फूल और पत्तियां दवाके काममें आती हैं और फलमेंसे तेल निकाला जाता है। २ तलवारकी मुठियाका निचला सिरा। ३ कलपून नामक वृक्ष जिसकी लकड़ी इमारत बनानेके काममें आती है। इसके बीजोंसे एक प्रकारका तेल निकलता है। ४ पुण्य देखो। ५ पूर्ण देखो।

पूनना ( हिं० पु० ) एक प्रकारकी ईख।

पूनव ( हिं० स्त्री० ) पूर्णिमा या पूनो देखो।

पूनसलाई ( हिं० स्त्री० ) वह पतली लकड़ी जिस पर रुईकी पूनियां कातनेके लिये बनाते हैं।

पूना—दाक्षिणात्यमें बम्बई प्रदेशके अन्तर्गत एक जिला। यह अक्षा० १७°५४´ से १६°२४´ उ० और देशा० ७३°१६´ से ७५°१०´ पू०में अवस्थित है। भूपरिमाण ५३४९ वर्ग-

मील है। इसके उत्तरमें अहमदनगर जिला, पूर्वमें अहमदनगर और शोलापुर, दक्षिणमें नीरा नदी तथा पश्चिममें कोलावा और थाना जिला है। पश्चिम और दक्षिणका 'भोर' सामन्तराज्य इसी जिलेके अन्तर्भुक्त है।

जिलेके पश्चिमांशमें सह्याद्रि नामक पर्वतमाला विराजित है जो क्रमशः दक्षिण-पूर्वकी ओर जा निम्नसे निम्नतर उपत्यकामें परिणत हो कर समतलक्षेत्रमें मिल गई है। एक 'घाट' वा गिरिपथ छोड़ कर पर्वत पार होनेका कोई उपाय नहीं है। 'बोरघाट' नामक गिरिपथमें रेलगाड़ी और बैलगाड़ी जानेके दो सरल पथ हैं। सह्याद्रि-शिखरसे अनेक जलस्रोत पर्वतको धोते हुए भीमा नदीमें गिरे हैं। इन शाखा स्रोतोंमें मूठा वा मूला नदी मशहूर है। पूना नगर इसके दक्षिण-तट पर बसा हुआ है। नगरसे ५ कोस दक्षिण पश्चिममें खदकवासला हृद है। पूना और किरकी नगरमें इसका जल खर्च होता है।

यहां किरकी, हवेली, जुन्नर, खेड़, सिरुर, पुरन्धरपुर, मावल, इन्दुपुर और भीमखड़ी नामक ८ उपविभाग हैं। जिलेका विचार-कार्य उन्हीं सब स्थानोंमें परिचालित होता है। यहांके रेशमी वस्त्र, मोटे सूती कपड़े, कम्बल, रूपे और पीतलके गहने, पात्रादि, सुन्दर मट्टीके खिलौने, टोकरे और खसखसके पंखे जनसाधारणके आदरणीय हैं। वे सब द्रव्य प्रस्तुत हो कर नाना देशोंमें बेचनेके लिये भेजे जाते हैं। पहले यहां कागजका विस्तृत कारोबार था, पर अभी धीरे धीरे ह्रास होता जा रहा है। वाणिज्यकी सुविधाके लिये पत्थरके रास्ते तो हैं, पर रेलपथके खुल जानेसे दक्षिण-महाराष्ट्र और मुम्बई आदि स्थानोंमें जाने आनेकी विशेष सुविधा हो गई है। पूनासे महाबालेश्वर जानेमें कत्रींजी, कपरोली, खण्डला, सेरोल, वाई और पञ्चगञ्ज हो कर जाना पड़ता है। यहां प्रायः सभी प्रकारके अनाज और अंगूरकी खेती होती है। कभी कभी काफी पानी नहीं बरसनेसे चावल आदि इतना महंगा होता है, कि भारी दुर्भिक्ष पड़नेकी सम्भावना हो जाती है। (१७९२-९३, १८०२, १८२४-२५, १८४५-४६, १८६६-६७, १८७६-७७, १८९४ और १९००-०२ ई०में अधिक और अल्पपरिमाणमें दुर्भिक्ष का आभास पाया गया है।) साधारण मनुष्य कृषिकार्य भिन्न दास्यवृत्ति, इष्टकनिर्माण और सूत्रधर कर्मकारादिके कार्य करते हैं। जिले भरमें ११७८ ग्राम और ११ शहर लगते हैं। जनसंख्या ९९५३३० है। हिन्दू, मुसलमान, ईसाई और पार्वतीय असभ्य जातियोंके नाना शाखाभुक्त मनुष्य यहां वास करते हैं। बम्बई प्रेसिडेन्सीके अन्यान्य सभी स्थानोंकी अपेक्षा इस स्थानका जलवायु स्वास्थ्यप्रद, शुष्क और बलकारक है।

पार्श्ववर्त्ती सतारा और शोलापुरका इतिहास ले कर ही पूनाका इतिहास बना है। पूर्वतन हिन्दूराजाओंकी ऐतिहासिक घटनावली उस समयके राजवंशके साथ मिश्रित थी। पूना अथवा इसी प्रकारके किसी स्थानविशेषके नाम पर तत्कालीन इतिहास नहीं था। चालुक्यवंशीय राजगण महाराष्ट्रदेशमें राज्य करते थे।

चालुक्यवंश देखो।

मुसलमानोंके शासनकालसे ही वर्त्तमान ऐतिहासिक घटनाएं धारावाहिक रूपमें लिखी जाती हैं। महाराष्ट्रोंके अभ्युदय पर पूनाने महाराष्ट्र-जगत्‌में ऊंचा स्थान पाया था। उस समयका पूनाका इतिहास जनसाधारणके हृदयमें आज भी जगमगा रहा है। पूना ही मरहट्ठोंका वासस्थान और सर्वप्रधान राजधानी तथा महाराष्ट्रविजयलक्ष्मीके प्रतिष्ठाता वीरकेशरी शिवाजी-वंशका जन्मस्थान था।

पूनाके चारों ओर पर्वतमाला है। पर्वतके ऊपर गिरिदुर्ग रहनेके कारण वह स्थान सुदृढ़ भावसे रक्षित है। दाक्षिणात्यमें मुसलमान-राजवंशको प्रथम प्रतिष्ठासे अहमदनगर और बीजापुर राजाओंकी उन्नतिके साथ साथ इस स्थानका ऐतिहासिक आलोक विकीर्ण हो गया। पीछे १७वीं शताब्दीमें महात्मा शिवाजीकी राज्यप्रतिष्ठाके साथ ही पूनाके गौरवकी वृद्धि हुई। १८वीं शताब्दीमें यह नगर बङ्गालसे पञ्जाब और दिल्लीसे महिसुर पर्यन्त एक विस्तृत साम्राज्यके केन्द्ररूपमें गिना जाने लगा था।

१ली शताब्दीके आरम्भमें शालिवाहन नामक एक हिन्दू राजा महाराष्ट्रदेशमें राज्य करते थे। गोदावरीके किनारे पैठान नगरमें उनकी राजधानी थी। राजा अव-

सिंहने पल्लवोंको भगा कर चालुक्यवंशकी प्रतिष्ठा की। इसके बाद कर्णाटक आदि दाक्षिणात्य देशोंमें चालुक्य-वंशीय राजपूत राजाओंने अपना अपना आधिपत्य फैला लिया था। शोलापुरके निकटवर्त्ती कल्याण नगरमें उनकी राजपताका फहरा रही थी। १२वीं शताब्दीमें जब चालुक्यवंशका अवसान हुआ, तब देवगिरि (दौलता-बाद)-के यादव-वंशधर इस प्रदेशका शासन करते थे। इनके राजत्वकालमें मुसलमानोंने पहले पहल १२६४ ई०में महाराष्ट्र पर आक्रमण किया। किन्तु १३१२ ई० तक यादववंशीय राजाओंने यहां राज्य किया था। फिरिस्तामें लिखा है, कि सम्राट् महम्मद तुगलकने १३४० ई०में इस प्रदेश पर आक्रमण कर कोन्धाना दुर्ग (सिंहगढ़) जीता। १३४५ ई० तक दाक्षिणात्यभूमि दिल्लीश्वरके अधीन रही। पीछे मुसलमान अमीरोंने विद्रोही हो कर महम्मद तुगलकके अधीनता-पाशको काट डाला। इसी समयसे गुलवर्गा (कुलवर्गा)-के वाह्मनीराजवंशकी प्रतिष्ठा हुई। इसके बाद १४२१ ई०में अहमदशाह बाह्मनी प्राचीन हिन्दूराजधानी विदर नगर (विदर्भ)-में अपनी पूर्वतन राजधानी उठा लाये। १३९६ ई०से १४०८ ई० तक महाराष्ट्रदेशमें घोर दुर्भिक्ष पड़ा। वह दुर्भिक्ष जनसाधारणमें 'दुर्गादेवी' नामसे प्रसिद्ध है। इस दारुण दुर्भिक्षसे दाक्षिणात्य जनशून्य हो पड़ा। महाराष्ट्र-सरदारोंने अच्छा मौका देख कर मुसलमानोंके चंगुलसे पार्वतीय प्रदेश और दुर्भेद्य दुर्गादि छीन लिये। बाह्मनी राजाओंने खोये हुए स्थानको फिरसे दखल करनेके लिये महाराष्ट्रोंके साथ कई एक लड़ाइयां कीं, पर सभी युद्धमें वे अकृतकार्य होते गये। अन्तमें १४७२ ई०को ब्राह्मनीवंशके शेष स्वाधीन राज-मन्त्री महमूद-गवानने इनमेंसे कुछ स्थानों पर पुनरधिकार जमाया। इसके बाद उक्त राजमन्त्री बाह्मनी-राज्यके शासनकार्यको नूतन प्रणालीमें लिपिबद्ध कर गये। जुन्नर नगर, इन्दापुर, मान्देश, वाई, बेलगाम और कोङ्कणका सदर गिना गया और अहमदनगर-राजवंशके प्रतिष्ठाता अहमद-शाह ही वहांके शासनकर्त्ता नियुक्त हुए। भीमानदीके तीरवर्त्ती जिले बीजापुरके शासनकर्त्तृत्वमें रहे। आबिसिनिया देशके सेनापति दस्तूर दिनारके हाथ गुलवर्गा सौंपा गया तथा जैन खाँ और ख्वाजा-जहानने पुरन्धर, शोलापुर तथा और कई ज़िलाओंका शासनभार ग्रहण किया।

जुन्नरमें जाते ही अहमदशाहने मरहठोंके हाथसे शिवनेर, चावन्द, लोहगढ़, पुरन्धर, कोन्धाना (सिंहगढ़) और कोङ्कणके अन्तर्वर्त्ती अनेक स्थान छीन लिये। उत्तरोत्तर जयश्रीलाभसे उनकी स्पर्द्धा पहलेसे कहीं बढ़ चली। अब वे बाह्मनीराजका अधीनतापाश उन्मोचन करनेको आगे बढ़े। पहले वरणानदीके दक्षिण-तीरस्थ प्रदेशके शासनकर्त्ता बहादुर गेलानी ही विद्रोही हुए। साथ साथ आदिलशाहके उभाड़नेसे चाकनके जागीरदार जैनउद्दीन्ने उनका पदानुसरण किया। अतः १४८९ ई०में अहमदशाह उनसे मित्रता तोड़ देनेको बाध्य हुए। इस पर जैनउद्दीनने उत्तेजित हो कर उन्हें युद्धके लिये बुलाया। दोनों पक्षमें लड़ाई छिड़ गई। जैनउद्दीन कोई उपाय न देख चाकन-दुर्गमें छिप रहे। अहमदकी अधीनस्थ सेनाने भीमवेगसे दुर्ग पर आक्रमण कर दिया। युद्धमें जैनउद्दीन मारे गये और दुर्ग शत्रुके हाथ लगा।

इसी बीचमें बीजापुरके अधिपति युसुफ आदिलशाहने अपनेको भीमानदीके उत्तर तीरस्थ प्रदेशोंको स्वाधीन राजा बतला कर घोषणा कर दी। दाक्षिणात्यके नूतन राजाओंके बीच १४९१ ई०में एक सन्धि हुई। इस सन्धिके अनुसार निजामशाही राजगण नीरानदीके उत्तरवर्त्ती और कर्माणके पूर्ववर्त्ती देशोंके अधिकारी हुए। नीरा और भीमाके दक्षिणांशवर्त्ती स्थान बीजापुर-राजके ही दखलमें रहे। अन्यान्य सरदारोंने इस विद्रोहमें साथ तो दिया था, पर वे स्वाधीनतालाभ न कर सके। दस्तूर-दिनार यथाक्रम १४९५, १४९८ और १५०४ ई०में बीजापुरके साथ युद्धमें परास्त हुए और अन्तमें मारे गये। अब उनका गुलवर्गा राज्यसिंहासन बीजापुरके हाथ लगा। १५११ ई०में बीजापुरराजने शोलापुर पर दखल जमाया।

अनन्तर अमीर बेरिद द्वारा गुलबर्गा-अधिकार और और कमाल खाँके पतन पर गुलबर्गाका पुनरुद्धार संघटित हुआ। पुरन्धर और उसके आस पासके प्रदेश कई वर्षों तक ख्वाजा जहान्के अधिकारमें रहे। १८२३ ई०में कई एक युद्धोंके बाद बीजापुर और अहमदनगर राज्यके बीच सन्धि स्थापित हुई।

इसाइल आदिलशाहकी बहनसे बुर्हान निजामशाहने विवाह किया। विवाहमें कन्याके यौतुकस्वरूप शोलापुर देनेकी बात थी। पर उक्त सम्पत्ति नहीं मिलनेसे निजामशाही राजाओंने अपना दावा मांग भेजा। इस सूत्रसे उपर्युपरि दोनों पक्षमें प्रायः ४० वर्ष तक युद्ध चलता रहा। अन्तमें (१५६३-६४ ई०में) उन्होंने विजयनगरपति रामराजको अपनेसे अधिक बलशाली समझ कर आपसमें मेल कर लिया और रामराजकी क्षमताको खर्व करनेके लिये १५६५ ई०में युद्ध ठान दिया। तालिकोटमें दोनों दलके बीच घमसान लड़ाई छिड़ी। युद्धमें रामराज मारे गये और उनकी सेना विध्वस्त हुई। इसके बाद दाक्षिणात्यभूमिमें कुछ समयके लिये शान्ति बनी रही।

१५९० ई०में बीजापुरके प्रतिनिधि दिलावर खाँ अहमदनगरको भाग आये और २य बुर्हान-निजामशाहको शोलापुर देनेके लिये अनुरोध किया। १५९२ ई०में इब्राहिम आदिल शाहसे अहमदनगरकी सेना पराजित हुई और दिलावर बन्दी हो कर सतारा-दुर्ग भेजे गये।

इस बार दाक्षिणात्यमें मुगलराजवंशका आक्रमण आरम्भ हुआ। १६०० ई०में अहमदनगर अकबरके हाथ लगा था। हबसी-सरदार मालिक अम्बरने पुनः उस पर अधिकार जमाया। १६१६ ई०में जहाङ्गीरके पुत्र शाह जहांने अहमदनगरके कुछ अंश दखल कर लिये।

१६२९ ई०में मुगल-शासनकर्त्ताके विद्रोही होने पर पुनः युद्ध आरम्भ हुआ। १६३३ ई०में दौलताबाद मुगलोंके हाथ लगा और राजा बन्दी हुए। उस समयके मरहठा सरदारोंके सर्वश्रेष्ठ व्यक्ति शाहजी भौंसलेने पूर्वतन राजवंशके एक व्यक्तिको सिंहासन पर बिठाया। उन्होंने परेण्डासे मुगलोंको मार भगाया और पूना तथा गङ्गथर-जिलाको अच्छी तरह लूटा।

शाहजहांने पराजयका संवाद पाते ही दाक्षिणात्यकी ओर ससैन्य यात्रा कर दी। १६३६ ई०में बीजापुरके राजाने पराजित हो कर उनकी अधीनता स्वीकार की। शाहजीके अधिकृत स्थानोंको दखल करनेमें उन्हें विशेष चेष्टा नहीं करनी पड़ी। १६३७ ई०में शाहजीने आत्मसमर्पण किया और उसके साथ ही साथ निजामशाही-वंशका चिराग भी बुझ गया। भीमा नदीके उत्तर-तीरवर्त्ती जुन्नर आदि स्थान मुगलसाम्राज्यके हुए और दक्षिणतीरवर्त्ती भूभाग बीजापुरके राजाको दिये गये। शाहजी बीजापुरके अधीन नौकरी करने लगे और पारितोषिक स्वरूप उन्हें पूना, सुपा, इन्दापुर, बारामति और मावल नामक स्थान जागीरमें मिले थे।

बीजापुर राजके अधीन मरहठा-सरदारके शिक्षित "बर्गी" नामक अश्वारोही सेनादलने मुगल-युद्धमें विशेष रणपाण्डित्य दिखा कर जनसाधारणमें प्रतिपत्ति लाभ की थी। छोटे छोटे दुर्ग मरहठा-सरदारोंके हाथ सुपुर्द थे। मुसलमान 'मोकसदार'के अधीन हिन्दू-कर्मचारिगण राजस्व वसूल करते थे। इस समय अनेक मरहठावंशने 'देशमुख' और 'सरदेशमुख'का कार्यभार ग्रहण किया। जब चारों ओर मरहठालोग राजकर्ममें नियुक्त थे और चारों ओरके दुर्ग प्रायः मरहठा सरदारोंसे परिचालित होते थे, ठीक उसी समय बीजापुर राजवंशकी अवनतिका सूत्रपात आरम्भ हुआ। शाहजीके पुत्र महावीर शिवाजीने सुयोग समझ कर अपना सिर उठाया। उन्हींके मोहमन्त्रसे मुग्ध हो मरहठालोग दलके दल आने लगे और उनके दलमें मिल गये। मरहठोंकी उन्नति और अवनतिके सम्बन्धका विशेष इतिहास शिवाजी शब्दमें देखो।

१८१८ ई०में अन्तिम पेशवा बाजीरावकी मृत्युके साथ साथ मरहठा-पराक्रमका भी अवसान हो गया। इसके बाद पूनामें और कोई घटना न घटी। विख्यात सिपाहीविद्रोहके समय भी यहां किसी प्रकारका औद्धत्य नहीं देखा गया। विद्रोहगुरु देशप्रसिद्ध नानासाहेब इन्हीं बाजीरावके दत्तक पुत्र थे।

इस जिलेके प्रत्येक ग्राम और नगरमें देवमन्दिर स्थापित हैं। कुछ तो अति प्राचीन हैं और कुछ बिलकुल आधुनिक। कुछ खंडहरमें परिणत हो गये और कुछ अपना शिखर ऊपरको उठा कर पूर्वतन गौरवकी रक्षा कर रहे हैं। यहांके अधिकांश हिन्दू शैव हैं, इस कारण शिवमन्दिरकी संख्या ही अधिक है। स्थान स्थान पर शिलालिपि भी दृष्टिगोचर होती है।

विद्याशिक्षामें यह जिला बम्बई-प्रेसिडेन्सीके चौबीस

जिलेमें सातवां है। अभी यहां २ शिल्पकालेज, १ व्यवसायी कालेज, १ विज्ञानकालेज, १४ हाई-स्कूल, २१ मिड्लि स्कूल और ३४१ प्राइमरी स्कूल हैं। स्कूल और कालेजके अलावा यहां ४ अस्पताल और २० चिकित्सालय हैं। जिलेमें एक पागलखाना (Lunatic asylum) भी है।

२ उक्त जिलेका प्रधान नगर और दक्षिण-भारतमें अङ्गरेजराजका प्रधान सेना निवास। यह अक्षा० १८°३१´ ३० और देशा० ७३°५१´ पू० बम्बईसे ११९ मील दक्षिण-पूर्वमें अवस्थित है। यह नगर समुद्रपृष्ठसे १८५० फुट ऊंचा और मलवार-उपकूलसे प्रायः ३१ कोस पूर्व मूठानदीके दाहिने किनारे सुदृढ़दुर्ग द्वारा सुरक्षित है। प्रत्येक वर्षके जुलाई माससे ले कर नवम्बर मास तक बम्बई-गवर्मेण्ट यहां रह कर राजकार्यकी पर्यालोचना करती है। यहां ग्रेटइण्डियन पेनिन्सुला रेलवेका एक स्टेशन है। जनसंख्या प्रायः १५३३२० है।

मूता और मूलाका सङ्गम छोड़ कर यहां नागझारी, भैरवा, माणिक नाला, आम्बिल ओड़ा, खड्क और वासलाकी नहर नगरके बीच हो कर बहती हुई पार्वती-ह्रदमें गिरी है। इस प्रकार जलसिक्त होने पर भी नगरका अधिकांश स्थान प्रस्तरमय और अनुर्वर है। पश्चिमसे पूर्वमें अपेक्षाकृत समतल भूमि देखी जाती है। उत्तरमें कहीं भी ऊंची भूमि दृष्टिगोचर नहीं होती। एकमात्र दक्षिणमें ही सिंहगढ़-भूलेश्वर पर्वतमाला, उत्तरमें मूता और मूलाका सङ्गमस्थान, मध्यभागमें खड़क-वासलाकी नहर और दक्षिणकी ओर पार्वतीह्रदतीरवर्त्ती पार्वती पर्वतके शिखर पर प्रतिष्ठित देवमन्दिर ही नगरकी शोभाको बढ़ाता और जनसाधारणको मनोरञ्जन करता है। नगरमें जलका अभाव दूर करनेके लिये और भी कितनी नहर वा जल-प्रणाली काटी गई हैं। ३य पेशवा बालाजी बाजीराव द्वारा १७५० ई०में कद्राजखाल और पार्वतीह्रद काटा गया और आम्बिल ओड़ा नामक जलस्रोतकी गतिको पलटा कर ह्रदके साथ संबद्ध किया गया है। १७६० ई०में नानाफड़नवीसने जो नहर काट निकाली थी, वह 'नानाका खाल' नामसे प्रसिद्ध है। अलावा इसके रास्तियाखाल, चौधरीका खाल, मूताखाल आदि कई एक खालें देशवासियोंके उत्साहसे काटे गये हैं। यहांके जलकी कल बम्बईवासी सर जमसेठजी जि जि भाईके एकमात्र उत्साहसे स्थापित हुई थी। इन्होंने विशेष उपकारिता दिखा कर ५ लाख ७ हजार रुपये इसके बनानेमें खर्च किये थे। नगर भरमें केवल दो तीन ही लंबे चौड़े पथ हैं और सभी संकरे हैं। पूर्व-पश्चिम विस्तृत गलियोंमेंसे एक पेशवाओंके अधिकार कालमें हत्याकारियोंको दण्ड देनेके लिये निर्दिष्ट थी। यहां खुनी असामी को ला कर हाथीके पैर तले फेंक दिये जाते थे। यहांका घर प्रायः एकतला है, किन्तु रास्तेके ऊपरके मकान साधारणतः उद्यानयुक्त हैं। महाराष्ट्र-गौरव पूर्वतन वीर और सचिवोंको अट्टालिकादि अधिकांश भग्नावस्थामें पड़ी है। शनिवार नामक पेट वा मुहल्लेमें पेशवाका जो राजप्रासाद था, वह १८२७ ई०में जल कर बिलकुल भस्मसात् हो गया। अभी केवल चारों ओरके सुदृढ प्राकार रह गये हैं।

राजस्वसंग्रह, प्रहरियोंका थाना और विचारादि राजकीय कार्योंकी सुविधाके लिये बहुत पहलेसे ही पूना नगर कई एक 'पेट' वा मुहल्लेमें विभक्त था। मुसलमानी अधिकारमें एक और 'पथ' मुसलमानी नाम पर स्थापित हुआ। अन्तमें पेशवाके राजत्वके समय यह फिर नूतन नाममें प्रवर्त्तित हुआ। नागझारी नदीके पूर्व मङ्गलवार, सोमवार, रास्तिया, न्याहल, नाना और भवानी; पश्चिम कसवा, आदित्यवार, गणेश, वेताल, गञ्ज, मुजःफर और घोड़पाड़का 'पथ' तथा मूता नदीके समीप नीवार, नारायण, सदाशिव, बुधवार और शुक्रवार आदि पेट अवस्थित है।

उपरि उक्त १८ महल्लोंमें तथा नदीके किनारे बहुसंख्यक प्राचीन मन्दिर हैं। किसी किसी महल्लेमें प्रासादकी तरह अट्टालिका भी देखी जाती हैं।

सोमवार—पूर्व नाम साईस्तापुर। यह १६६२-६४ ई०में दाक्षिणात्यके मुगल-शासनकर्त्ता साईस्ताखाँसे स्थापित हुआ है। यहां अनेक ध्वंसावशेष देखे जाते हैं।

मंगलवार—प्राचीन नाम शाहपुर। यहांका नागेश्वरका विष्णुमन्दिर देखने लायक है।

रास्तिया—पेशवाके अश्वारोहियोंके नेता आनन्दराव

लक्ष्मणने जवसे यहां शिव-मन्दिरकी स्थापना की, तवसे यह स्थान शिवपुरी कहलाने लगा है। अभी यह केवल उक्त वंशके नामकी घोषणा करता है। यहांका 'रास्तियाभवन' नामक सवसे वड़ा प्रासाद देखने योग्य है। प्रतिवर्षके श्रावण मासमें शिराल शेठ लिङ्गायत-वाणीके उद्देश्यसे एक वड़ा मेला लगता है।

न्यहाल—पेशवा वालाजी वाजीरावके खासगीवालके रक्षक न्यहालके नामानुसार यह स्थापित है।

नाना वा हनुमान—यह १७६१ई०में नानाफड़नवीससे स्थापित हुआ है। पारसियोंका अग्निमन्दिर, घोड़ेपीरका अस्ताना, निवद्युङ्ग विठोवाके मन्दिर आदि प्रधान हैं।

भवानी—पेशवा सवाई माधोरावके राजत्वकालमें नानाफड़नवीसने इसे स्थापित किया। इसका प्राचीन नाम वोवन वा जेजुव है। यहांका भवानीदेवी और तेलफआदेवीका मन्दिर ही प्रधान है।

कसव—सर्वप्राचीन और उपविभागका सदर। यहांका अम्वरखाना, पुरन्धरका भवन, शेख सल्लाकी दो कब्र और गणपतिका मन्दिर प्रधान है।

आदित्यवार—प्राचीन नाम मालमपुर। वालाजी वाजीरावके शासनकालमें महाजन-व्यवहार जोषीने इसे प्रतिष्ठित किया। दुर्जनसिंहका पाग, फड़कका प्रासाद, वोहोरादियोंका जमातखाना, जुमा-मस्जिद और सोमेश्वर-मन्दिर प्रधान है।

गणे.—पूर्वोक्त जीवाजी पन्थ खासगीवाल द्वारा प्रतिष्ठित। मारुतीका दोलमन्दिर और दगड़ी नगोराका नागपञ्चमी मेला ही श्रेष्ठ है।

वेताल—उक्त जीवाजीपन्थ द्वारा प्रतिष्ठित। पहले इसका नाम गुरुवार था। जवसे वैतालमन्दिर वनाया गया है, तवसे यह वर्त्तमान नाममें परिवर्त्तित हुआ है। श्रीपार्श्वनाथ और वेताल-मन्दिर तथा राज्य वागशेरका तकिया देखने योग्य है।

मुजफ्फरजंग—सरदार मुजफ्फर-जङ्ग द्वारा प्रतिष्ठित।

घोरपडे—७म पेशवाके शासनकालमें माधोजीराव भोंसलेने इसे वसाया। यह स्थान पहले घोर-पड़े वा अश्वारोही सेना-दलके अधिकारमें था।

शनिवार—पूर्व नाम मुर्त्तु दावाद। १७वीं शताब्दीके प्रथम भागमें मुसलमानोंने इसे वसाया। यहां शनिवार-वाड़ वा पुरातन राजभवनका ध्वंसावशेष, मण्डई, ओङ्कारेश्वर, हरिहरेश्वर, अमृतेश्वर और शनिवार मारुति-मन्दिर तथा पींजरापोल है।

नारायण—५म पेशवा नारायणराव वल्लालके नाम पर यह वसाया गया है। मोदिचा और मातिचा गण-पतिका-मन्दिर, अष्टभुजा-मन्दिर, गायकवाड़-भवन और मानकेश्वरका विष्णुमन्दिर प्रधान है।

सदाशिव—३य पेशवाके भाई सदाशिवराव भाऊ द्वारा स्थापित। अंगरेजाधिकारके वाद इसका पुनः संस्कार हो कर 'नवि' नाम रखा गया है। लकड़ीपुल, विठोवा, मुरलीधर और नरशींशका मन्दिर, खाजिनाविहार, नाना-फड़नवीसका जलाधार, विश्रामवाग (१८७६ ई०में अग्निसे इसका कुछ अंश नष्ट हो गया), प्रतिनिधिकी गोट, सोतिया महसोवाका मन्दिर, सासुनका आतुराश्रम, पार्वतीहृद और मन्दिर आदि प्रधान हैं।

बुधवार—१६६० ई०में सम्राट् औरङ्गजेव द्वारा प्रतिष्ठित। इसका प्राचीन नाम महूजावाद था। ८म पेशवाका राजप्रासाद (१७६६-१८१७ ई०) वा बुधवारावाड़, बेलवाग, भाङ्गिया मारुतिका मन्दिर, कोतवाल चावड़ी, तांवड़ी योगेश्वरी, कालीयोगेश्वरी और खनालीरामका मन्दिर, मोरोवा दादाका भवन, भिदका भवन, धमधारका भवन, ठक्का राममन्दिर और पासोदिया-मारुतिका मन्दिर ही प्रधान है।

शुक्रवार—जीवाजी पन्थ खासगीवाल कर्तृक स्थापित। यहां तालिमखाना, तुलसीवाग, लकड़खाना, कालाहृद, भावनखानी, रामेश्वरमन्दिर, पन्थसंचिवका प्रासाद, चौधरीभवन, हीरावाग और पारशनाथका मन्दिर हीं प्रधान है।

पूना नगरके मध्य और वहिर्भागमें पार्वती, पाषाण, वृद्धेश्वर, भैरव, पञ्चालेश्वरका गुहामन्दिर, ओङ्कारेश्वर, हरिहरेश्वर, अमृतेश्वर, नागेश्वर, सोमेश्वर, रामेश्वर और सङ्गमेश्वर महादेवका मन्दिर तथा वालाजी, नरपत्सीर, नर्शोवा खुन्या, मुरलीधर, गोसमपुरके विष्णु, तुलसीवाग-के राम, वेलवागके विष्णु और लकड़ीपुलके विठोवाका

मन्दिर, एतद्भिन्न भवानी, ताड़वड़ी, योगेश्वरी आदि देवीमन्दिर और गणपतिका मन्दिर है। उक्त मन्दिरोंमेंसे प्रायः सभी नदीके किनारे अवस्थित हैं। इन सब मन्दिरोंका कारुकार्य बुरा नहीं है।

उपरि उक्त मन्दिर और अट्टालिकादि छोड़ कर कल, कृषि और इञ्जिनियरि-शिक्षाका एक वैज्ञानिक-विश्वविद्यालय, सिन्दिया छत्री, वारुद और गोलाखाना, गोरावागान, ७ ईसाई-गिर्जा, पारसियोंका प्रेतभवन, होलकर-सेतु, सङ्गमपुल और वेलेस्ली आदि सेतु, सेनावारिक, जेलखाना और साधारण पुस्तकालय आदि कई एक साधारण स्थान हैं। मुसलमानी अमलमें (१२९०-१६३६ ई०में) कसवा नगरमें ही सेनानिवास था। इस कारण यह नगर सफेद पत्थरोंके प्राचीरसे घिरा हुआ था। यह प्राचीन दुर्ग मूता नदीके किनारे अभी जूनाकोट नामसे मशहूर है। कोङ्कण-दरजा, नगरद्वार, मालिवेश, कुम्भावास आदि कई एक इसके द्वार हैं। किरकी और पूनामें सेनाकी छावनी है।

पूनाका संस्कृत नाम पुण्यपुर है। पुण्यसलिला और मूलाके सङ्गमस्थल पर अवस्थित तथा देवमन्दिरादिसे भरपूर रहनेके कारण यह पुण्य जीवन हिन्दूगणसेवित एक प्राचीन नगरमें गिना गया है। भामर्दाके पञ्चालेश्वर आदि शैव गुहामन्दिर और गणेश खिन्दकी बहु कालस्थायी गुहाएं वहांके प्राचीनत्वका एकमात्र निदर्शन है*। इस प्राचीन समयमें पूना नगरमें ब्राह्मणोंका वास था। संस्कारवशतः वे उपदेवताके प्रकोपसे नगरकी रक्षा करनेके लिये वहिरोवा, महाशोवा, नारायणेश्वर, पुण्येश्वर और मारुतिदेव-मन्दिरकी प्रतिष्ठा करते थे। १२९० ई०में दिल्लीश्वर अलाउद्दीन खिलजीकी सेनाने पूना पर अधिकार जमाया। विधर्मी मुसलमानोंके अत्याचार और प्रभावसे पुण्येश्वर तथा नारायणेश्वरका मन्दिर यथाक्रम सेख-सल्लाकी वड़ी और छोटी दरगाहमें रूपान्तरित हुआ। शिवाजीके पितामह मालोजी भोंसलाकी सम्वर्द्धना करके १५९५ ई०में अहमद नगरपति २य वहादुर निजामने उन्हें पूना, सूपा, शीवन और चाकनका विभाग दान किया। उस सम्पत्तिके दुर्ग भी उनके अधिकारभुक्त हुए।

१६२० ई०में अहमदनगरके मन्त्री मालिक अम्बरके सेनानायक सिद्धीयाकुवके अत्याचारसे तथा १६३० ई०में दुर्भिक्षके प्रपीड़नसे अनेक लोग पूना छोड़ कर भाग गये। उसी साल वीजापुर राज महमूदके मन्त्री मुरार जगदेवरावने मालोजीके पुत्र शाहजीके विरुद्ध युद्ध करके पूना नगरको तहस नहस कर डाला। अनन्तर शाहजीके वीजापुरराजकी अधीनता स्वीकार करने पर महमूदने पुनः १६३६ ई०में शिवाजीके पिताको पैतृक सम्पत्तिका अधिकार दे दिया। अब शिवाजीने पूनामें रहना पसन्द किया और दादाजी कौण्डदेव नामक किसी ब्राह्मणको अपनी सम्पत्तिकी देख-रेखका भार सौंपा। इन्हींके यत्नसे श्रीहीन पूनानगर पुनः जनाकीर्ण और दिनों दिन समृद्धिशाली होता गया। महाराष्ट्र गौरव शिवाजी और उनकी माता जिजिवाईको रहनेके लिये दादाजीने पालमहाल (वर्त्तमान अम्बरखाना) नामक एक प्रासाद वनवा दिया। १६४७ ई०में कोण्डदेवकी मृत्यु होने पर शिवाजीने शासन भार अपने हाथ लिया। १६६२ ई०में मरहठा-दस्युगणका उपद्रव रोकनेके लिये औरङ्गावादके शासनकर्त्ता साइस्ता खाँने शिवाजी पर चढ़ाई कर दी। शिवाजीने भग कर सिंहगढ़-दुर्गमें आश्रय लिया। धीरे धीरे पूना, सूपा और चाकनके सभी दुर्ग मुगलोंके हाथ लगे। १६६३ ई०में साइस्ता खाँ लालमहलमें आ कर रहने लगे। अपनी छाती पर यवनोंका शयन भला शिवाजीको कब अच्छा लग सकता था! वे फौरन पूना पर चढ़ाई करनेका आयोजन करने लगे। वारातके बहानेसे जा उन्होंने निद्रित साइस्ता खाँ पर हमला कर

* स्थानीय प्रवादके अनुसार वह गुहामन्दिर ५३५ शकका, पर उसकी गठनादि देखकर कोई कोई उसे ७वीं वा ८वीं शताब्दीका बना हुआ मानते हैं। लार्ड भेलेन्सिया (Lord Valentia, 1803)-ने टलेमीकथित Punnata of Punnatuको ही वर्त्तमान पूना नगर सावित किया है। भ्रमणकारी फ्राइयर (Fryer) (१६७३-७५ ई०में)-ने अपने मानचित्रमें पूना नगरको anatu नामसे उल्लेख किया है। प्राचीन मानचित्रका 'Panatu' और टलेमीका Pannatu एक ही है।

दिया। साईस्ता खाँ किसी तरह प्राण ले कर भागे। इसके बाद सेनापति जयसिंहने पूनाको फिरसे दखल किया। शिवाजी दौड़नेमें बड़े तेज थे, कोई भी उनका पीछा करनेका दुःस्साहस नहीं कर सकता था, इस कारण सम्राट् औरङ्गजेबने प्रसन्न हो कर उन्हें १६६७ ई०में पूना, चाकन और सूपा विभाग लौटा दिया। इसके बाद खानजहानने पूना पर आक्रमण किया और १७६३ ई०में हैदराबादके निजामअलीने इसे अच्छी तरह लूटा और जला डाला था।

होलकर और सिन्दियाराजके आधिपत्यसे पेशवाओं-का क्रमशः बलक्षय होता जाता था। महाराष्ट्रक्षेत्र दिनों दिन रणनिनादसे गूंजने लगे। क्रमशः अङ्गरेजराजकी सहायताकी ज़रूरत पड़ी। १८८२ ई०में बसांई (बेसिन)-की सन्धिके अनुसार पेशवाकी सहायताके लिये एक दल अङ्गरेजी-सेना पूनामें रखी गई। बैठनेकी जगह मिल जाने पर लोग सोनेकी जगह आसानीसे बना लेते हैं। यही हालत अङ्गरेजोंकी हुई। अब वे धीरे धीरे पूनाके राजकार्यमें हाथ बढ़ाने लगे। १७६२ ई०में सर चार्ल्स मैलेट प्रथम प्रतिनिधि हो कर यहां आये। १८१७ ई०में पेशवा बाजीरावने अंगरेजोंसे सन्धि कर ली। यह सन्धि Treaty of Poona नामसे प्रसिद्ध है। इस समय दाक्षिणात्यमें पिण्डारियोंने उपद्रव मचाना शुरू कर दिया। अङ्गरेजोंने उनका दमन करनेके लिये पेशवासे सहायता मांगी। पेशवा भी दशहराके बाद सेना देनेको प्रतिश्रुत हुए। दशहरा भी बीत चला, उसके साथ साथ मरहठा-सेना आ कर पूनाके चारों ओर जुटने लगीं। मरहठोंने जूनमासकी सन्धि तोड़ कर उसी सालके नवम्बर मासमें अङ्गरेजों पर चढ़ाई कर दी। फिरकीके युद्धमें पराजित हो मरहठोंने आत्मसमर्पण किया। बृटिशकी विजय-पताका पूनामें फहराने लगी। इस समय अंगरेजीसेनाके अत्याचारसे पूनावासीके धन प्राण नष्ट हुए थे। १८१८ ई०में कोरीगाँवके युद्धमें मरहठा-सेनाके पराजित होने पर बृटिश-गवर्मेण्टने पेशवा बाजी-रावको राज्यच्युत करके शासनभार अपने हाथमें ले लिया और पेशवाको कानपुरके निकटवर्ती विठुर नगरमें नजर-बंदी करके भेज दिया। १८१६ ई०में ब्राह्मणोंकी अधि-नायकतामें अंगरेजोंकी हत्या करनेके लिये पूना नगरमें एक दुष्टदल संगठित हुआ। एलफिन्टन साहबने षड़-यन्त्रकारी दलपतियोंको कमान गोलोंसे उड़ा दिया। इसके बाद पूना नगरमें और किसी प्रकारकी घटना नहीं घटी। १८५७ ई०में सिपाहीविद्रोहके समय यहां विद्रोहका लक्षण दिखाई दिया था। १८६० ई०में रेल-पथके खुल जानेसे यहांके वाणिज्यकी विशेष सुविधा हो गई है। १८७६-७७ ई०में पूनामें भारी अकाल पड़ा था। १८७६ ई०में खड़कवासलामें जलकी कल स्थापित हो जानेसे अभी नगरका अनुर्वर स्थान भी फलपुष्पसे हरा भरा दीखता है। इस समय दस्युपति वासुदेव बलवन्त फड़केके उपद्रवसे पूनावासी तंग तंग आ गये थे। फिलहाल पूना-नगर दक्षिण-भारतके सामरिक विभागका प्रधान केन्द्र समझा जाता है। यहां मिडिल और प्राइ-मरी स्कूलके अलावा बारह हाई स्कूल और तीन कालेज हैं।

पूनाक (हिं० स्त्री०) तेलहनमेंकी बची हुई सीठी, खली।

पूनिउं (हिं० स्त्री०) पूनो देखो।

पूनी (सं० स्त्री०) पूति, शुद्धि।

पूनो (हिं० स्त्री०) धुनी हुई रुईकी वह बत्ती जो चरखे पर सूत कातनेके लिये तैयार की जाती है।

पूनो (हिं० स्त्री०) पूर्णमासी, पूर्णिमा।

पूप (सं० पु०) पू-किप्, पुवं पवित्रं पाति रक्षतीति पा-क। पिष्टक, पूआ या मालपूआ नामका मीठा पकवान। पूप चुरानेसे पिपीलिका (चींटी) होना पड़ता है।

पूपला (सं० स्त्री०) पूपं तदाकारं लाति ला-क। पोलिका, पूपली, प्राचीनकालका एक प्रकारका मीठा पकवान।

पूपली (सं० स्त्री०) पूपल-ङीष्। पूपला देखो।

पूपली (सं० स्त्री०) १ बच्चोंके खेलनेका काठका बहुत छोटा खिलौना जो छोटी डंडीके आकारका होता है और जिसके दोनों सिरे कुछ मोटे होते हैं। २ पोली नली। ३ बांस आदिमेंसे कटी हुई वह छोटी खोखली नली जिसमें देशी पङ्खोंकी डंडीका अन्तिम भाग फंसाया रहता है और जिसके सहारे पंखा सहजमें चारों ओर घूमा करता है।

पूपशाला ( सं० स्त्री० ) अपूप-विक्रयार्थं गृह, वह स्थान जहां पूप आदि पकवान रखे और बेचे जाते हैं।

पूपाली ( सं० स्त्री० ) पूपाय अलतीति अल-अच्, गौरादित्वात् ङीष्। मालपूआ, पुआ।

पूपाष्टका ( सं० स्त्री० ) पूपद्रव्यसाधनी अष्टका अष्टमी। गौणचान्द्र पौषमासकी कृष्णाष्टमी। इस दिन पूप द्वारा पितृलोकका श्राद्ध करना होता है, इसलिये इसे पूपाष्टमी कहते हैं। यह श्राद्ध अवश्यकर्त्तव्य है। रासपूर्णिमाके वाद जो कृष्णाष्टमी होती है, उसी दिन यह श्राद्ध करना चाहिये। तीन अष्टका श्राद्ध विहित हुए हैं,—पूपाष्टका, मांसाष्टका और शाकाष्टका। पूप, मांस तथा शाक इन तीन द्रव्य द्वारा अष्टमीमें श्राद्ध करना होता है, अतः इनका पूपाष्टकादि नाम हुआ है।

पूपिक ( सं० स्त्री० ) पूपः पूपाकारोऽस्त्यस्या इति ठन्, ततष्टाप्। पूलिका, पुआ, पूरी आदि पकवान।

पूय ( सं० क्ली० ) पूयते दुर्गन्धो भवतीति पूय-अच्। पक्वव्रणादि सम्भव घनीभूत शुक्लवर्ण विकृत रक्त, पीप, मवाद। पर्याय—क्षतज, मलज, पूयन, प्रसित।

पक्वव्रणादिसे पूय निकलता रहता है। पूयवर्द्धक द्रव्य—नया चावल, उरद, तिल, कुलथी, वरवटी, हरिद्वर्ण शाक, अम्लद्रव्य, लवण, कटुद्रव्य, गुड़, पिष्टक, शुष्कमांस वकरी अथवा भैंसका दूध, निर्जल देशमें जो पशु पैदा होता है उसका मांस, शीतल जल, कृशर (खिचड़ी), पायस, दधि, दूध तथा तक्र आदि पूयवर्द्धक है, इसलिये इन सब चीजोंका परित्याग करना चाहिये।

पूयउडश ( हिं० पु० ) भोजपत्रकी जातिका एक वृक्ष। यह खसिया पहाड़ी और वरमामें पाया जाता है। इसकी छाल मणिपुर आदिके जंगली लोग खाते हैं और पानीके घड़े पर उसकी मजबूतीके लिये लपेटते हैं।

पूयका ( सं० पु० ) पुराणानुसार एक प्रेतयोनि। इसमें मरनेके उपरान्त वे वैश्य हो जाते हैं जो अपने धर्मसे च्युत होते हैं। कहते हैं, कि ऐसे प्रेतोंका आहार पीप है।

पूयकुण्ड ( सं० पु० ) पुराणानुसार एक नरकका नाम।

पूयप्रमेह ( सं० पु० ) एक प्रकारका रोग जिसमें पीपके समान मूत्र होता है अथवा जिसमें मूत्रमेंसे पीपके समान दुर्गन्ध आती है।

पूयमानयव ( सं० अव्य० ) पूयमाना निस्तुषीक्रियमाणा यवा यत्र, तिष्ठद्गवादित्वादव्ययीभावः। परिष्क्रियमाण यवाधार खलादि।

पूयरक्त ( सं० पु० ) पूयविशिष्टं रक्तमस्मिन्। नाकका एक रोग। इस रोगका निदान—रक्तपित्तके आधिक्य अथवा ललाटमें अभिघातादिके हेतु नाकसे लेहू मिला हुआ पीप निकलता है, इसीको पूयरक्त कहते हैं।

इसकी चिकित्सा—इस रोगमें नाड़ीव्रणकी तरह चिकित्सा करनी होती है और वमन करा कर अवपीड़न, तीक्ष्ण द्रव्यका चूर्ण नल द्वारा प्रयोग करनेसे यह अति शीघ्र आरोग्य हो जाता है।

पूयवर्द्धन ( सं० पु० ) पूयं वर्द्धयति वृध-णिच्-ल्युट्। सुश्रुतोक्त नवधान्यादि द्रव्यगणभेद। ये सब द्रव्य खानेसे पूय बढ़ता है। पूय देखो।

पूयवाह ( सं० पु० ) एक नरकका नाम।

पूयस्राव ( सं० पु० ) १ नेत्रसन्धिगत रोगविशेष। इसका लक्षण—नेत्रका सन्धिस्थान पक जाता है और उससे पीप वहने लगती है, इसीको पूयस्राव कहते हैं। २ अश्वका नेत्ररोगविशेष।

पूयारि ( सं० पु० ) पूयानामरिः, तद्विनाशकत्वात्। निम्ववृक्ष, नीमका पेड़।

पूयालस ( सं० पु० ) पूय अलस इव यत्र, सान्द्रत्वेन चिरान्निर्गमनादेव तथात्वं। आँखोंका एक रोग जिसमें उसकी पुतलीकी सन्धिमें शोथ होनेके कारण वह स्थान पक जाता है और उसमेंसे दुर्गन्धियुक्त पीप निकलती है।

पूयोद ( सं० क्ली० ) पूयमेवोदकमत्र, उदादेशः। नरकभेद।

पूर ( सं० क्ली० ) पूरयति सौगन्धेनेति पूर-क। १ दाहागुरु, दाह अगर। ( पु० ) २ जलसमूह, वाढ़। ३ व्रणसंशुद्धि, घाव पूरा होना या बढ़ना। ४ खाद्यविशेष, वे मसाले या दूसरे पदार्थ जो किसी पकवानके भीतर भरे जाते हैं। ५ पूरक प्राणायामकारीका नासारन्ध्र द्वारा वाहरमें पवनाकर्षण, प्राणायाममें पूरककी क्रिया।

पूर ( हिं० वि० ) पूर्ण देखो।

पूरक ( सं० पु० ) पूरयतीति पूरि-ण्वुल्। १ बीजपूर। २ गुणक अङ्क, वह अङ्क जिससे गुणा किया जाता है। ३ ध्यानकारीका नासिकागत उच्छ्वास, प्राणायामका अङ्ग-विशेष। ४ प्रेतदेहनिष्पादक अशौचकालमें देय दश-पिण्ड। मृतव्यक्तिकी देह भस्मीभूत होनेके बाद अशौच-कालके मध्य पिण्ड द्वारा देहको पूरण करना होता है, इसीसे इसका नाम पूरक पड़ा। दशपिण्ड द्वारा देह पूरण होनेके कारण इसे दशपिण्ड भी कहते हैं। जो प्रेतव्यक्तिका अग्निसंस्कार करें, वे नौ दिनमें नौ पिण्ड और जो श्राद्धाधिकारी हैं, वे अशौचान्त दिनमें पूरक-पिण्ड अर्थात् दशम पिण्ड दें। इस पिण्ड द्वारा सारी देह पूर्ण होती है।

देह व्यतीत किसी प्रकार स्वर्ग और नरकादिका भोग नहीं हो सकता। जब यह षाट्कौषिक देह भस्मादिरूपमें परिणत होती है, तब उसकी इस पिण्ड द्वारा प्रेत-देह होती है। यह प्रेत-देह होनेके बाद उसका श्राद्धादि कार्य सम्पन्न होता है। पीछे साल पूरने पर अर्थात् सपिण्डी-करणके बाद उसे भोगदेह होगी। इसी भोगदेह द्वारा स्वर्गनरकादिका भोग हुआ करता है।

मृत्युके बाद ही तेज, वायु और आकाश इन तीनों भूतोंकी सहायतासे अतिवाहिक देह होती है, जिसे प्रेत-देह भी कहते हैं।

इस समय वह देह आकाशस्थित, निरावलम्ब, वायु-भूत और निराश्रय हो कर रहती है तथा शीत, वात और तपोद्भूत भयानक यातनाका अनुभव करती है।

पूरक पिण्डकी व्यवस्था।—जिसकी अग्निक्रिया होगी, उसीका पूरकपिण्ड विधेय है। जो अग्निसंस्कार करें, वे ही पूरकपिण्ड दें। अशौचके प्रथम नौ दिन तक प्रति-दिन एक एक पिण्ड करके और दशवें दिन शेष पिण्ड देना होगा। शूद्रादिको ६ दिनमें ६ पिण्ड और ३०वें दिनमें दशवां पिण्ड देना होगा। जिसके पूर्णाशौच नहीं होता उसे जिस दिन अशौचान्त होगा उसी दिन पूरक पिण्ड देना होगा।

प्रथम पिण्डसे मस्तक; द्वितीय पिण्डसे कर्ण, चक्षु और नासिका; तृतीय पिण्डसे गला, अंस, भुज और वक्षःस्थल; चतुर्थ पिण्डसे नाभि, लिङ्ग और गुद; पञ्चम पिण्डसे जानु, जङ्घा और पादद्वय; षष्ठ पिण्डसे मर्म सप्तमसे समस्त नाड़ियां; अष्टमसे दन्त और रोम; नवमसे वीर्य और दशम पिण्डसे सम त देह पूर्णताको प्राप्त होती है। इसी प्रकार मृत व्यक्तिकी देहके अङ्गादि पूरण होते हैं।

"शिरस्त्वाद्येन पिण्डेन प्रेतस्य क्रियते सदा।
द्वितीयेन तु कर्णाक्षिनासिकान्तु समासतः॥
गलांसभुजवक्षांसि तृतीयेन यथा क्रमात्।
चतुर्थेन तु पिण्डेन नाभिलिङ्गगुदानि च॥
जानुजङ्घे तथा पादौ पञ्चमेन तु सर्वदा।
सर्वमर्माणि षष्ठेन सप्तमेन तु नाडयः॥
दन्तरोमाद्यष्टमेन वीर्यञ्च नवमेन तु।
दशमेन च पूर्णत्वं तृप्तता क्षुद्विपर्ययः॥" (शुद्धितत्त्व)

यह पिण्ड प्रति दिन एक एक करके देना होता है। किन्तु तीन दिन अशौच होने पर पहले दिन एक, दूसरे दिन चार और तीसरे दिन पांच, इसी प्रकार दश पिण्ड देना होगा। जिसके केवल एक दिन तक अशौच है; उसे उसी दिन पूरकपिण्ड देना चाहिये।

यदि किसी कारणवशतः अग्निदाता पूरकपिण्ड न दे, तो आद्यश्राद्धकारीको अन्तिम दिन वा आद्यश्राद्धके पूरक पिण्ड दे कर ऊर्णातन्तुमय वास द्वारा उसकी अर्च्चना करनी चाहिये।

पुत्रादिके अभावमें स्त्री यदि स्वामीका पूरक पिण्ड प्रदान करे और वह उस समय रजस्वला रहे, तो वस्त्र-त्याग कर पुनः स्नान कर ले और तब पूरक पिण्ड दे। पूरकपिण्डदानका प्रयोग सर्वसत्कर्मपद्धतिमें सविस्तार लिखा है। विस्तार हो जानेके भयसे यहां पर और अधिक नहीं लिखा गया।

( त्रि० ) ५ पूरणकर्त्ता, पूरा करनेवाला।

पूरण ( सं० क्ली० ) पूर्य्यतेऽनेनेति पूर-करणे ल्युट्। १ पूरक-पिण्ड, दशाहपिंड। २ वृष्टि, मेह। ३ कुटन्नट। ४ अङ्कका गुणन, अङ्कोंका गुना करना। ५ वस्तिनेत्र प्रभृति यन्त्र द्वारा कर्णादिमें तैलादि पूरणकर्म, कान आदिमें तेल आदि भरनेकी क्रिया। ६ वापतन्तु। ( पु० ) ७ सेतु, पुल। ८ सुगन्धतृण। ९ नागरमोथा, केंवटी। १० पूरणार्थ पक्व-तैल। ११ विष्णुतैल। पूरयतीति पूरि कर्त्तरि-ल्यु। १२

संख्यापूरण। १३ वातजन्य व्रणवेदना विशेष, एक प्रकारका व्रण या फोड़ा जो वातके प्रकोपसे होता है। १४ समुद्र। १५ परिपूर्ण करनेकी क्रिया, भरनेकी क्रिया। १६ समाप्त या तमाम करना, पूरा करनेकी क्रिया। १७ पुनर्नवा, गदहपूरना। (त्रि०) १८ पूरक, पूर्ण कारक, पूरा करनेवाला।

पूरणकाश्यप (सं० पु०) पूर्णकाश्यप देखो।

पूरणमल—१ गिद्धौड़के एक राजा। सम्राट् अकबरशाहके सेनापति राजा मानसिंहने विहार आ कर इन्हें परास्त किया था।

२ कच्छवाह-वंशीय एक राजा। ये पृथ्वीराज-कच्छवाहके पुत्र थे।

३ उक्त राजाके भ्रातृपौत्र। इनके पितामहका नाम राजा विहारीमल्ल और पिताका नाम राय सिल्हदी पूरविया था। ये लोग गहलोत-वंशीय राजपूत थे। पिताके मरने पर पूरण चन्देरी और रायसिन्-प्रदेशके शासनकर्त्ता हुए। १५३२ ई०में गुजरातपति वहादुरशाहके आक्रमणसे रायसिन्-दुर्ग और अपने राज्यको बचानेके लिये पिता-पुत्रमें लड़ाई हो गई थी। इसके बाद हुमायूके प्रतिद्वन्द्वी दुर्वृत्त शेरशाहने इनके आचरण पर क्रुद्ध हो रायसिन् जीतनेका इरादा किया। दलबलके साथ इनके राज्यमें पहुंच कर शेरशाहने पूरणमलको अपने पास बुला भेजा। राजमहिषीने समझा था, कि इस बार राजाका निस्तार नहीं, सो उसने स्वामीको अच्छी तरह सिखा पढ़ा दिया। राजाने भी चतुरा प्रियतमा पत्नीकी सलाहसे ६००० अश्वारोही सेना ले कर राजाका अभिनन्दन किया। अब सम्राट्के पेटमें चूहे कूदने लगे। उन्होंने छः हजार दुर्द्धर्ष राजपूतोंको पराजय करना अपनी शक्तिसे वाहर समझा, इस कारण १ सौ अश्वारोही और १ सौ बहुमूल्य उपढौकन दे कर राजाको अधीनता स्वीकार कर ली। किन्तु राजाको अपने कब्जेमें लानेकी इच्छासे वे वहां छः मास तक ठहर कर पूरणमलकी सेनाकी बलपरीक्षा करने लगे। ९५० हिजरीमें पुनः दोनोंमें लड़ाई छिड़ी। शेरशाहने रायसिन-दुर्गको जीत लिया और राजाको वाराणसीका शासनकर्त्तृत्व देनेका प्रलोभन दे कर दुर्गसे वाहर कर दिया। राजा भी दुर्गका त्याग कर स्त्री-पुत्र ले कर विव्रत हो पड़े। कालके कुचक्रसे शत्रुके हाथ वे नजरबंदी हुए। राजाने चकान्त समझ अपने हाथसे प्रियतमा-प्रणयनीकी हत्या कर डाली और आत्मीयवर्गको भी इसी प्रकार स्त्री-हत्या करनेका आदेश किया। जब वे लोग अन्तःपुर-निवद्धा प्रिय-प्रणयिनीगणकी सतीत्वरक्षाके लिये ऐसे दृढ़व्रतमें व्रती थे, ठीक उसी समय बहुत तड़के अफगान लोग चारों ओरसे आ कर हिन्दू पर टूट पड़े और उन्हें एक एक कर यमपुर भेजने लगे। पूरणमलने भी आत्मरक्षामें समर्थ हो जीवनदान किया। जो सब राजपूत-महिलायें पकड़ी गई थीं, उन राजपूत-कुलललनाओंके ऊपर दुर्वृत्त मुसलमान-नायक शेरशाहने अत्याचार करनेमें कोई कसर उठा न रखी। छः मासके मध्य उन्होंने हिन्दू-मुसलमानके वैर-निर्यातनको पूर्णमात्रामें दिखलाया था। यहां तक कि उन्होंने छल करके पूरणमलको पकड़ा और मार डाला तथा अन्तमें उनकी कन्याको वाजारमें नृत्यगीत-व्यवसायी नर्त्तकीके हाथ सौंपनेमें जरा भी सङ्कोच न किया*।

पूरणी (सं० स्त्री०) पूर्यते अनयेति पूरि-ल्युट्, ङीप्। १ शाल्मलिवृक्ष, सेमर। २ पूरणकारिका, पूरा करनेवाली।

पूरणीय (सं० त्रि०) पूर-अनीयर्। पूरणके योग्य।

पूरन (हिं० वि०) पूर्ण देखो।

पूरनकाम (हिं० वि०) पूर्णका . देखो।

पूरनपूरी (सं० स्त्री०) एक प्रकारकी मीठी कचौड़ी।

पूरनमासी (हिं० स्त्री०) पूर्णमासी देखो।

पूरना (हिं० क्रि०) १ पूर्त्ति करना, कमी या त्रुटिको पूरा करना। २ मनोरथ पूर्ण या सफल करना, सिद्ध करना।

* तारीख-इ-शेरशाही नामक मुसलमानी इतिहासमें इस भीषण अत्याचारकी कथा लिपिवद्ध है। १५१२ ई०में बहादुरके आक्रमण-समय भी इस प्रकारका एक और अत्याचार संघटित हुआ था। सुलतान बहादुर शाहने उस समय पूरणमलकी विमाता दुर्गादेवीके रूपमाधुर्य पर मुग्ध हो उनका पाणिग्रहण करना चाहा। विस्तृत विवरण 'मीरट-इ-सिकन्दरी' नामक ग्रन्थमें देखो।

३ किसी चीजको किसी चीजसे आच्छादित करना, ढांकना। ४ बजाना, फूंकना। ५ व्याप्त हो जाना, पूर्ण होना, भर जाना। ६ मङ्गल अवसरों पर आटे, अवीर आदिसे देवताओंके पूजन आदिके लिये चौखूंटे क्षेत्र आदि बनाना, चौक बनाना। ७ बटना।

पूरव (हिं० पु०) प्राची, पूर्व, वह दिशा जिसमें सूर्यका उदय होता है।

पूरवल (हिं० पु०) १ प्राचीन समय, पुराना जमाना। २ पूर्वजन्म, इस जन्मसे पहलेवाला जन्म।

पूरवला (हिं० पु०) १ पूर्व जन्मका। २ प्राचीन कालका, पुराना।

पूरविया (हिं० पु०) पूरवी देखो।

पूरवी (हिं० वि०) १ पूर्वसम्बन्धी, पूरवका २ पूर्वी देखो। (पु०) ३ एक प्रकारका दादरा जो बिहारी भाषामें होता है और बिहारप्रान्तमें गाया जाता है। (स्त्री०) ४ पूर्वी नामकी रागिणी।

पूरयितव्य (सं० त्रि०) पूर तव्य। पूरणीय, पूरा करने योग्य।

पूरयितृ (सं० त्रि०) पूर-तृच्। १ पूरक, पूर्ण करनेवाला। (पु०) २ विष्णु।

पूरा (हिं० वि०) १ परिपूर्ण, जो खाली न हो, भरा। २ समस्त, समग्र, समूचा, जिसका अंश या विभाग न किया गया हो अथवा जिसके टुकड़े या विभाग न हुए हों, सोलह आना। ३ पूर्ण, कामिल, जिसमें कोई कमी या कसर न रह गई हो। ४ यथेष्ट, काफी, भरपूर। ५ सम्पादित, कृत, पूर्ण, सम्पन्न। ६ तुष्ट, पूर्ण।

पूराम्ल (सं० क्ली०) पूरं पूरकमम्लमत्र। वृक्षाम्ल, महाम्ल, विषाविल।

पूरिका (सं० स्त्री०) पूर्यते इति पूरि-क, स्त्रियां ङीप्, पूरी, ततः स्वार्थे कन्, टाप् पूर्वह्रस्वश्च। पिष्टकभेद, कचौड़ी। भावप्रकाशमें इसकी प्रस्तुत प्रणाली इस प्रकार लिखी है,—उरदको अच्छी तरह चूर्ण कर उसमें नमक, अदरक और हींग मिलावे। बाद मैदेके भीतर उसे दे करके पिष्टकाकार बना कर खौलते हुए तेल या घीमें छान ले। बस, इसीको पूरिका कहते हैं। इसका गुण—मुखरोचक, मधुर रस, गुरु, स्निग्ध, बलकारक, रक्तपित्तका दोषजनक, पाकमें उष्ण, वायुनाशक और चक्षुका तेजोहारक है। यह तैलपक्कको अपेक्षा घृतपक्व होनेसे चक्षुका हितकारक और रक्तपित्तनाशक होता है।

पूरित (सं० त्रि०) पूर्यते स्मेति पॄ-पूरि-वा क (वा दान्त-शान्तपूर्णेति पा ७।२।२७) इति पक्षे इट्। १ कृतपूरण, परिपूर्ण, भरा हुआ, लबालब। २ गुणित, गुणा किया हुआ। ३ तृप्त।

पूरिन् (सं० त्रि०) पूर्णकारी, पूरा करनेवाला।

पूरिया (हिं० पु०) षाड़व जातिका एक राग। यह सन्ध्या समय गाया जाता है। इसमें पञ्चम स्वर वर्जित है। किसीके मतसे यह भैरव-रागका पुत्र और किसीके मत-से सङ्कराग है।

पूरियाकल्याण (हिं० पु०) सम्पूर्ण जातिका एक सङ्कर राग। इसके गानेका समय रातका पहला पहर है।

पूरी (हिं० स्त्री०) १ एक प्रकारका प्रसिद्ध पकवान जिसे साधारण रोटी आदिकी तरह बेल कर खौलते घीमें छान लेते हैं। २ मृदंग, तबले, ढोल आदिके मुंह पर मढ़ा हुआ गोल चमड़ा। (वि०) ३ 'पूरा' शब्दका स्त्रीलिङ्गरूप।

पूरु (सं० पु०) पॄ बाहुलकात् कु। १ मनुष्य। मनुष्यके अर्थमें यह शब्द बहुवचनान्त होता है। २ वैराज मनुके एक पुत्रका नाम। ३ जह्नुके एक पुत्रका नाम। ४ राक्षस-भेद। ५ ययातिपुत्रभेद। पुरु देखो।

पूरुजित् (सं० पु०) विष्णु।

पूरुब (सं० पु०) पूरब देखो।

पूरुभुज़—समुद्रज जीवयोनिभेद। आवयविक विभिन्नता देख कर वैज्ञानिकोंने इनका श्रेणी-विभाग और नाम-करण किया है। साधारण अङ्गरेजीमें ये Polypes और Polypiers नामक दो विशिष्ट श्रेणियोंमें विभक्त हुए हैं। जिसका आकार छोटे शैवालकी तरह होता, उसे Polypes और जो गुल्मादि छोटे पौधेके सदृश होता है उसे Polypiers कहते हैं। कोई कोई पूरुभुज देखनेमें ठीक उद्भिद्के जैसा लगता है। ये जलजकीट हैं वा जीवभुक् शैवाल वा उद्भिद, इस प्रश्नका यथार्थ उत्तर देना बड़ा ही कठिन है। प्रसिद्ध फरासी पण्डित टण्डन (M. Tandon) साहबने स्वकृत 'सामुद्रिक भुवन' नामक पुस्तकमें गभीर गवेषणा द्वारा जो जीवतत्त्व प्रकट किया है, वही जनसाधारणमें आदरणीय है।

इस क्षुद्र जीवके सम्बन्धमें यदि आलोचना की जाय, तो कुतूहल पैदा होता है और जगदीश्वरकी अपार महिमा झलकती है। जलके तारतम्यानुसार इनमें भी विशेष पृथकता देखी जाती है। सुमिष्ट नदीके जलमें और लवणाक्त समुद्र-जलमें बहुत अन्तर देखा जाता है। दोनोंकी कार्यप्रणाली भी अनेकांशमें विभिन्न हैं।

इसके बड़े से बड़े जीवका आकार एक इञ्चके तृतीयांशसे अधिक नहीं होता है। ऐसे छोटे आकारसे इनकी प्रकृत अवस्थाका निरूपण करना बड़ा ही कठिन है। नदीके जलमें जो सब पूरुभुज उत्पन्न होते हैं, खाद्यादिभेदसे उनका गात्रवर्ण विभिन्न हो जाता है। उनकी गर्भस्थलीके बहिर्देशमें जो सब क्षुद्राकार उपनल संश्लिष्ट देखे जाते हैं, वे ही क्रमशः परिवर्द्धित हो कर एक स्वतन्त्र पूरुभुजका आकार धारण करते हैं। जब यह अंशावयव अपने भरण-पोषणके उपयुक्त हो जाता है, तब मातृगात्रसे विच्युत हो कर उसकी एक स्वतन्त्र जीवरूपमें गिनती होती है। एक पूरुभुजके शरीरमें एक दूसरे क्षुद्राकार नलरूपी पूरुभुजका उद्भव प्रायः शरत्कालमें ही हुआ करता है। पूर्णावयव पाते ही वह गिर कर जलके नीचे चला जाता है। शीतकालमें वह उसी भावमें रहता है। पीछे वसन्त ऋतु आने पर उसके कलेवरकी वृद्धि होती है। यदि किसी एक पूरुभुजको सात या आठ खण्डोंमें विभक्त किया जाय, तो दो दिनके मध्य वह एक एक कटा हुआ खण्ड फिरसे पूर्णाकार धारण करता है। इस प्रकार एकको काट कर नष्ट कर डालनेसे उसकी कोई विशेष क्षति नहीं होती, वरन् नित्य नये पूरुभुज-वंशका विस्तार होता है। क्या ही ईश्वरकी अपार महिमा है!

और भी एक आश्चर्यका विषय यह है, कि उदरस्थलीकी भीतरी ओरको मोजेकी तरह उल्टा देनेसे भी इनके जीव-जगत्की वाह्य क्रियादिका कोई व्याघात वा व्यतिक्रम नहीं देखा जाता। पहलेकी तरह अब भी वे खाते पीते हैं। वाहरका जो चमड़ा पूर्वावस्थामें निश्वास-प्रश्वासका एकमात्र क्रियास्थल था, अभी वहां पाकस्थलीका काम करता है। सच पूछिये, तो पूरुभुजके हृदय, हृदयन्त्र, यकृत्, धमनी, मस्तक वा मस्तिष्क आदि कुछ भी नहीं है; केवल धूसर शैवालकण सदृश बाहु ही उनके हाथ, पांव, ओष्ठ और स्पर्शेन्द्रियका काम करती है।

पूरुष (सं० पु०) पूरति अग्रे गच्छतीति पुर-कुषन् (पुरः कुषन्। उण् ४.७४) ततः (अन्येषामपि दृश्यते। पा ६।३।१३७ इति निपातनात् दीर्घः। १ पुरुष,नर, आदमी। पुरुषका शुभाशुभ लक्षण पुरुष शब्दमें देखो।

२ नित्यमुक्त शुद्धस्वभाव, चेतन, आत्मा। सांख्यदर्शनमें पूरुषका विषय इस प्रकार लिखा है,—

पुरुष चेतन, प्रमाता अर्थात् प्रमा-साक्षी है। यह 'पुरि-शेते' अर्थात् लिङ्गशरीरमें अवस्थान करता है, इसीसे इसका पुरुष नाम पड़ा है। यही पुरुष चेतन हेतु आत्मपदवाच्य है। सांख्यके मतसे यह निखिल ब्रह्माण्ड प्रकृति और पुरुषात्मक है। इनमेंसे प्रकृति वा पुरुष कौन है, उसी विषयकी यहां आलोचना की जाती है।

पुरुष भिन्न आब्रह्म स्तम्ब पर्यन्त समस्त जगत् ही प्रकृति है। इसके मध्य मूलप्रकृति अति सूक्ष्म और आदिम है। उसी मूल प्रकृतिने धीरे धीरे विकृत हो कर इस असीम ब्रह्माण्डकी सृष्टि की है और वह आज भी ब्रह्माण्डाकारमें अवस्थान करती है। जो इस जगत्का मूल वा सूक्ष्मवीज है, वही प्रकृति है और जो उसका विकार है, वही जगत् है।

जगत्की मूल अवस्था वा अव्यक्त अवस्थाका नाम प्रकृति और व्यक्तावस्था वा सविकार अवस्थाका नाम जगत् है। प्रकृतिका विशेष विवरण प्रकृति शब्दमें देखो।

सांख्याचार्य कपिलने पदार्थ-निर्णयके मूल पत्तनकालमें कौन पदार्थ प्रकृति है, कौन विकृति है तथा कौन अनुभय अर्थात् न प्रकृति और न विकृति हो, इस प्रकार श्रेणीविभाग करके प्रकृतिका अव्यक्त, विकृतिका व्यक्त और उभयात्मक पदार्थका व्यक्ताव्यक्त तथा अनुभय पदार्थका 'ज्ञ' अर्थात् ज्ञाता वा पुरुष नाम रखा है। पीछे उन्होंने उनकी संख्या, परीक्षा और लक्षणका निर्देश किया है।

यह अनुभयरूप 'ज्ञ' पदार्थ पुरुष और आत्मा आदि भिन्न भिन्न नामोंसे प्रसिद्ध हैं। पुरुष अनुभयात्मक है अर्थात् प्रकृति नहीं है और न विकृति ही है। प्रकृति

शब्दसे कारण और विकृति शब्दसे उसका कार्य समझा जाता है।

पुरुष कूटस्थ है अर्थात् जन्यधर्मका अनाश्रय, अविकारी और असङ्ग है। इसीसे पुरुष कारण नहीं हो सकता। पुरुष नित्य है, उसकी उत्पत्ति नहीं है, इस कारण कार्य भी नहीं हो सकता। अतएव पुरुष अनुभयात्मक है।

यह पुरुष चर्मचक्षुके अगोचर, हस्तपदके अग्राह्य और मनके अगम्य है। इस 'ज्ञ' पदार्थने विविध सम्प्रदायके निकट विविध रूपोंमें प्रकाश पाया है। इनमेंसे सांख्याचार्योंका सम्मत पुरुष जिस भावमें प्रकाश पाता है, उसीका विषय यहां आलोच्य है।

पुरुषके अस्तित्वका क्या प्रमाण है ? इस पर कपिल कहते हैं, 'अस्त्यात्मा नास्तित्व साधनाभावात्' नास्तित्वसाधक प्रमाण नहीं रहनेके कारण मनुष्य आत्मनास्तिक नहीं हो सकता। 'मैं' 'मैं हूं' 'मेरा' यह आत्मानुभावक-ज्ञान सबोंके हैं। जिसे आत्मा है, उसीको इसका ज्ञान है। अतएव पुरुष ( आत्मा ) नहीं है, ऐसा कोई भी नहीं कह सकता, यह स्वतःसिद्ध है।

पुरुष है, तद्विषयक सामान्य ज्ञान भी है; किन्तु उसका विशेष ज्ञान नहीं है। 'मैं हू' केवल इतना ही ज्ञान है; किन्तु मैं क्या हूं अथवा मेरा स्वरूप कैसा है ? यह अयोगियोंको मालूम नहीं।

इन्द्रियगणके बाह्यासक्त-स्वभाव होनेसे ही अयोगी व्यक्ति पुरुषके यथार्थ ज्ञानसे वञ्चित हैं। अत्यन्त संयोगबलसे जिस प्रकार लोहा और आग एक हो जाती है, मानव भी उसी प्रकार भ्रम और प्रकृतिके अतिसान्निध्यप्रयुक्त अनात्मपदार्थमें एकीभूत हो कर 'मैं करता हूं' कभी बहिःस्थ मांसपिण्डमें आत्मसम्बन्ध स्थापन करके 'मेरे पुत्र हैं' 'मेरे कलत्र हैं' ऐसा कह कर व्याकुल होते हैं। इत्यादि प्रकृतिकी मायासे मोहित हो कर, इसी प्रकार देहेन्द्रियादि नाना पदार्थोंमें आत्मत्व स्थापन करके वृथा क्लेश पाते हैं। किन्तु मैं ( पुरुष ) कौन हूं और मेरा स्वरूप कैसा है, यह सुख और दुःखभोग मेरा प्रकृत है वा नहीं, इसका कुछ भी ज्ञान नहीं है।

पूर्व समयमें मनीषियोंके आत्म-जिज्ञासा उपस्थित होने पर जो आत्मतत्त्वज्ञ थे, उन्हींकी वे शरण लेते थे। वे इस आत्मविषयक यथार्थ तत्त्वका उपदेश दे कर सभी संदेहको दूर कर देते थे। नाना पदार्थोंमें पुरुषत्वभ्रम नहीं होता था।

दृश्यपदार्थमात्रमें कोई भी पुरुष नहीं है। पहले पुरुषका स्वरूप जो जानना चाहते थे, वे योगका आश्रय कर तथा इन्द्रियका बहिर्गमन रोक कर सभी विषयोंसे अवगत हो जाते थे। 'गूढात्मा न प्रकाशते' पुरुष (आत्मा) अपने पार्श्वचर अज्ञानसे सर्वदा आवृत हैं, इसी कारण अयोगी, अब्रह्मचारी और अविवेकी पुरुषके निकट वे प्रकाश नहीं पाते। 'नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यः' पुरुष वाक्पाण्डित्यमें नहीं मिलते। 'न शरीरपरिकर्त्तनैः' यदि सारे शरीरको खण्ड-विखण्ड करके अनुसन्धान भी क्यों न किया जाय, तो भी उसमें पुरुष दिखाई नहीं देते।

पुरुष हस्तपदादि अवयव, तद्घटित देह, पांच प्रकारके प्राण, ग्यारह इन्द्रिय, मन, बुद्धि, अहङ्कार, इन सबके अतिरिक्त हैं। इस अतिरिक्त पदार्थकी स्फूर्त्ति, भान वा साक्षात्कार लाभका एकमात्र उपाय है ध्यान। 'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः' ( श्रुति ) ध्यानका आलम्बन आप्तवाक्य है, अनुकूल तर्क वा विचार उसका विघ्ननाशक है।

'इद' तदिति निर्देष्टुं गुरुणाऽपि न शक्यते।' यह आत्मा वा पुरुष यही है, ऐसा गुरु भी नहीं बतला सकते। गुरु शब्दसे यहां आत्मविद् गुरु समझना चाहिये।

विरागी मानव जब गुरुके उपदेशानुसार सभी विघ्नबाधाको दूर और इन्द्रियोंको विषयान्तरसे प्रत्याहृत कर ध्याननिष्ठ होते हैं तब उसके बाद अविवेक दूर हो जानेसे वे ज्ञान द्वारा पुरुषका स्वरूप जान सकते हैं। कपिलने इस बात पर 'देहादिव्यतिरिक्तोऽसौ' इस सूत्रका अर्थ यों है—यह स्थूल देह, पञ्चप्राण, पतञ्चिष्ठ इन्द्रिय, मन और बुद्धि आदि इनमेंसे कोई भी पुरुष नहीं है। पुरुष इन सबसे बिलकुल पृथक् है।

इस पुरुष ( आत्मा )-के विषयमें विभिन्न मत देखा जाता है। स्थूल शरीर, प्राण, वायु, चक्षुरादि इन्द्रिय ये सब पुरुष ( आत्मा ) नहीं हैं सही, पर मन जो आत्मा नहीं है, इसका प्रमाण क्या ? ज्ञान और इच्छा आदि जो

कुछ चेतन गुण हैं, सङ्कल्पविकल्प अवधारण आदि जो कुछ चेतनकार्य हैं, सभी समनस्क पदार्थमें देखे जाते हैं। इन्द्रिय और प्राणके निर्व्यापार होने पर भी मन निवृत नहीं रहता। इत्यादि विरुद्ध मतके उत्तरमें कपिल कहते हैं,—मनको आत्मा वा पुरुष समझ कर निश्चिन्त रह जाना मुमुक्ष जीवको उचित नहीं। तत्त्वदर्शी ऋषियोंको धारणा, ध्यान, समाधि और प्रज्ञा द्वारा मालूम हुआ था, कि पुरुष नित्य शुद्धस्वभाव और चित्स्वरूप है। पुरुष जो मन और बुद्धिसे स्वतन्त्र है, यह मननशील ज्ञानी मनुष्यका अनुभवसिद्ध है।

अनुभवप्रणाली इस प्रकार है—मन जब अपनेको स्थिरभावमें देखता है, तब उसे यह मालूम होता है, कि 'मैं आत्मा नहीं हूं, आत्माके अधीन हूं। मैं पुरुषका भोगोपकरणमात्र हूं।' मन सक्रिय और सविकार है, पर पुरुष निष्क्रिय और निर्विकार। किसी समय वा किसी अवस्थामें पुरुषका विकार नहीं होता। संशय, निश्चय, विपर्यय, सन्धान और निर्वाचन ये सब मनके ही धर्म हैं। पुरुष इन सबके दर्शक वा साक्षि-मात्र हैं।

मन पुरुषसे पृथक् है, इसमें जरा भी संदेह नहीं हो सकता। थोड़ा गौर कर देखनेसे मालूम होगा, कि व्यवहारिक ज्ञान इसकी गवाही देता है। 'मेरा मन' छोड़ कर 'मैं मन हूं' ऐसा कोई भी नहीं कहता और उसके आकारका ज्ञान भी नहीं होता। 'मेरा मन' इस स्वतः-उत्पन्न ज्ञानकी व्यवहार-परम्परा लक्ष्य करनेसे पुरुषके साथ मनके द्रष्टृ-दृश्यभावके अतिरिक्त ऐक्यसम्बन्ध दिखाई नहीं देता। पुरुष द्रष्टा है और मन दृश्य। पुरुषके साथ मनका यदि वैसा स्थिरतर सम्बन्ध नहीं रहता, तो मनुष्य अवश्य कभी न कभी 'मेरा मन' इसके बदलेमें 'मैं मन हूं' ऐसा कहते; पर भूलसे भी इस व्यवहारको अन्यथा देखनेमें नहीं आती।

'मैं' यह ज्ञान मनका चिर-निरूढ़ और स्वतःसिद्ध भावविशेष है। इसीसे वह वृत्तिरूपमें कल्पित हुआ है। जिस हेतु मनोवृत्ति है, उसी हेतु वह 'मैं', प्रकृत 'मैं' (पुरुष)-से भिन्न है। जो प्रकृत 'मैं' है वह मैं इत्याकार मनोवृत्ति-समारूढ़ केवल-चैतन्य है। वृत्तिरूप अपनापनमें प्रकाशक-केवल चैतन्य ही प्रकृत ही 'मैं' है।

पुरुष चैतन्यरूपी है और मन जड़रूपी, पुरुषका स्वभाव प्रकाश है और जड़का स्वभाव अप्रकाश। मन जो जड़ वा अप्रकाश-स्वभावका है, वह अनुभव और युक्ति दोनों सिद्ध है। मन यदि पुरुषकी तरह प्रकाश-स्वभावका होता, तो मनुष्य सुप्ति, मूर्च्छा और मुग्धादि अवस्थामें प्राप्त नहीं होते। क्योंकि, जो जिसका स्वभाव है, वह कभी भी उससे अलग नहीं होता। उष्णता नहीं है, अथच अग्नि है, ऐसा कभी भी नहीं हो सकता। अतएव सुप्ति और मूर्च्छादि मानसकी अप्रकाश अवस्था देख कर मनका जड़त्व सहजमें निर्णीत हो सकता है।

इस पर कोई कोई आपत्ति करते हैं, कि पुरुषको प्रकाश-रूपी कहनेमें जो फल है, मनको प्रकाशरूपी कहनेमें भी वही फल है, सुप्ति मूर्च्छा आदि अप्रकाश अवस्था देख कर मनका जिस प्रकार अप्रकाशत्व अवधारण किया जा सकता है, उसी प्रकार पुरुषका भी जड़त्व निसंदेह निर्णीत हो सकता है।

इस पर कपिल कहते हैं, सो नहीं। पुरुषका जो प्रकाशस्वभाव है, वह कभी भी तिरोहित नहीं होता। परन्तु कुछ विशेषता है, वह यह है, कि मनके संयोगसे पुरुषका प्रकाश दूना हो जाता है। दिनमें घरकी दीवार पर जो प्रकाश रहता है, सफेद कांच द्वारा जब बाहरका प्रकाश उसमें प्रतिक्षेप किया जाता है, तब उस दिवार परका साधारण प्रकाश दूना हो जाता है। वह दूना प्रकाश बहुत तीव्र और बहुत उजला दिखाई देता है। पुरुषके मनःसंयोग-कालका प्रकाश भी उसी प्रकार दूना है। द्विगुणित होनेके कारण जाग्रत्कालका चैतन्य अधिक विस्पष्ट अर्थात् जाज्वल्यमान है। काचस्थानीय मन जब तमोगुणके उद्रेक वशतः मलिन रहता है अर्थात् आत्मप्रकाशका प्रतिबिम्ब ग्रहण नहीं कर सकता, तब पुरुषका प्रकाश विलुप्त-प्राय वा स्वल्प हो जाता है। वही सुप्ति और मूर्च्छादि कालका एकगुणप्रकाश है। जाग्रत्कालका द्विगुणित प्रकाश उस समय अल्प हो कर एकगुणित होता है। इस कारण लोग कहते हैं, कि मूर्च्छामें ज्ञान नहीं रहता। किन्तु उस समय भी पुरुष अपने एकगुणित प्रकाशमें विराजित रहते हैं। यदि कहो, कि अवस्थामें पुरुषके सत्ता स्फूर्त्ति रहती है, इस सिद्धान्तका

क्या प्रमाण है ? तो इसके उत्तरमें यह कहा जा सकता है, कि सुप्तोत्थित मूर्च्छित व्यक्तिकी स्मृति भी मूर्च्छाभङ्गका परवर्त्ती अनुभव है। मैं अज्ञान था, कुछ भी होश नहीं था, इस अनुभवके एकदेशमें जो 'मैं' और 'था' अंश है, वही तात्कालिक आत्मसत्ता वा आत्मप्रकाश रहनेका अनुमापक है। उस समय यदि किसी प्रकारकी सत्ता स्फूर्त्ति नहीं रहती, तो कभी भी जीवके उस प्रकार स्मरणात्मक ज्ञान उपस्थित नहीं हो सकता था। पूर्वानुभवसे उत्पन्न संस्कारके बलसे ही स्मरणात्मक ज्ञानका उदय होता है, यह नियम स्वीकार करनेसे यह भी स्वीकार करना होगा, कि उस समयमें ( पुरुष निज स्वाभाविक प्रकाशमें अवस्थित था। विषयका अस्फूरण, मनका अप्रकाश और अज्ञान ये सभी एक हैं। मन जो उस समय आत्मप्रतिबिम्ब ग्रहण करनेमें अक्षम था, उसे और कोई देख न सका, केवल पुरुषने देखा था। उस समय पुरुषने यह देखा था, कि मन तमसाच्छन्न है, पुरुषने तमसाच्छन्न मनको देखा था, इसी कारण वे नींद टूटनेके बाद उसका स्मरण और अनुमान करनेमें समर्थ हैं।

नास्तिक तार्किकोंका मन अपनी सत्तास्फूर्त्तिको कायम रख कर दूसरेको भी प्रकाश करता है। एकमात्र मनके बलसे ही जीव सव्यापार है, मनके अभावमें निर्व्यापार है, सुतरां मन ही 'आत्मा' ( पुरुष ) है, ये सब बातें नितान्त हेय हैं।

नास्तिक लोग समझते हैं, कि "चैतन्यं संहतभूतधर्मः" पुरुष ( आत्मा ) देहाकारमें परिणत भूतराशिके संयोगसे उत्पन्न चैतन्य नामक गुण वा शक्ति है। किन्तु कपिलका कहना है—'.. ।सिद्धिकं चैतन्यं प्रत्येकादृष्टेः' देह भौतिक होने पर भी चैतन्य उसका गुण वा धर्म नहीं है। पुरुष अपरिणामी, अतिरिक्त और नित्य वस्तु हैं। कारण, प्रत्येक भूत ही अचेतन है। परीक्षा करनेसे जब किसी भी भूतमें चैतन्यका अवस्थान नहीं देखा जाता, तब चैतन्य पदार्थ भूत अथवा भौतिकका सांयोगिक अथवा नैमित्तिक गुण कभी भी नहीं हो सकता। पुरुष स्वतःसिद्ध और नित्यपदार्थ है।

प्रकृतिसे ले कर चरमकार्य पर्यन्त सभी जड़ पदार्थ संहत और मिलित गुणत्रय-स्वरूप हैं। सुतरां यह सुख-दुःख-मोहात्मक है। अतएव पदार्थ अर्थात् दूसरेका प्रयोजन-सम्पादनार्थ उनका उद्भव है। गृह, शय्या आसनादि पदार्थ संघातरूप है अथच परार्थ है, यह प्रत्यक्षसिद्ध है। तदनुसार संघातमात्र ही पदार्थ है, यह स्थिर हो चुका। अब प्रकृति महदादि सभी संघात हैं, अतएव वे परार्थ हैं उसके अतिरिक्त और कोई भी पुरुष नही है।

कपिल कहते हैं,—"शरीरादिव्यतिरिक्तः पुमान्। संहतपरार्थत्वात्॥" ( सांख्यसू० १।१३७-१३८ )

पुरुष शरीरसे भिन्न है, यह संहत वस्तुकी परार्थता देखनेसे अनुमान किया जा सकता है। इस विषयकी यहां कुछ विशेषरूपसे आलोचना की जाती है।

गृह, शय्या, आसन प्रभृति सभी वस्तु संघात अर्थात् संहत पदार्थ हैं। संघातमात्र ही पदार्थ है अर्थात् दूसरेका प्रयोजन-सम्पादक है। जगत्में इसका व्यभिचार नहीं है। शरीर भी संहत पदार्थ वा संघात है। अतएव शरीर भी परार्थ होगा, इसमें संदेह नहीं। जगत्के सभी संहत पदार्थ परार्थ हैं, केवल शरीर संहत होते हुए भी परार्थ नहीं होगा, यह कल्पना युक्ति-विगर्हित है। और इसमें कोई प्रमाण नहीं है। शरीर परार्थ है, इसके सिद्ध होनेसे ही यह सिद्ध होता है, कि शरीर चेतन नहीं है। शरीरके अतिरिक्त कोई दूसरा ही चेतन है। शरीर उसीका प्रयोजन सम्पादन करता है। क्योंकि, जो अचेतन है, उसका कोई प्रयोजन ही नहीं रह सकता। इष्टसाधनता ही ज्ञानप्रवृत्तिका हेतु है। जिसके उद्देशसे प्रवृत्ति होती है, वही इष्ट है, वही प्रयोजन है। शरीर संहत होनेके कारण दूसरे पदार्थका प्रयोजन सम्पादन करता है। वह दूसरा पदार्थ और कोई नही है, असंहत पुरुष है। उसकी चेतना अवश्यम्भावी है। सुतरां शरीरचेतन, यह भ्रान्त कल्पनामात्र है। स्फटिकमणि वस्तुतः लोहित नहीं होने पर भी सन्निहित जवाकुसुमके लौहित्यमें जिस प्रकार वह स्फटिकगतरूपमें प्रतीयमान होती है, उसी प्रकार शरीर वस्तुतः चेतन नहीं होने पर भी सन्निहित आत्माकी चेतना केवल शरीर-गतरूपमें प्रतीयमान

होती है। असंहत पुरुष और संहत शरीर इन दोनोंकी चेतना स्वीकार करनेका कोई भी कारण नहीं है। वरन् शरीरके चेतन होनेसे वह परार्थ हो ही नहीं सकता। क्योंकि, चेतन स्वतन्त्र है। जो स्वतन्त्र है, वह परार्थ नहीं है। इसमें आपत्ति यह हो सकती है, कि नौकर मालिकका प्रयोजन सम्पादन करता है, मालिककी तरह नौकर भी चेतन है। अतएव एक चेतन दूसरेका चेतनका प्रयोजन सम्पादन कर सकता है। इसके उत्तरमें यही कहना है, कि चेतन नौकर है, किन्तु नौकरकी आत्मा मालिकका प्रयोजन सम्पादन नहीं करती। नौकरका अचेतन शरीर ही मालिकका प्रयोजन सम्पादन किया करता है, आत्मा नहीं। शरीर चेतन होनेसे वह किसी हालतसे परार्थ नहीं हो सकता।

द्वितीयतः त्रिगुणात्मक रथादि सारथि प्रभृति चेतन कर्तृक अधिष्ठित है। बुद्धि आदि भी अन्य कर्तृक अधिष्ठित होगी, वही अन्य पुरुष है। तृतीयतः सुख और दुःख यथाक्रमसे अनुकूलवेदनीय और प्रतिकूलवेदनीय है। सुखका अनुकूलवेदनीय और दुःखका प्रतिकूलवेदनीय गुणातीत पुरुष है। बुद्धि आदि स्वयं सुख और दुःखात्मक है, इस कारण वह सुखकी अनुकूलवेदनीय वा दुःखकी प्रतिकूलवेदनीय नहीं हो सकती है। क्योंकि, ऐसा होनेसे स्वक्रिया विरोध खड़ा होता है। चतुर्थतः बुद्धि आदि दृश्य हैं अतएव उसके द्रष्ट्रुरूपमें भी पुरुष सिद्ध होता है। कारण विना द्रष्टाके दृश्य नहीं रह सकता है।

सांख्यकारिकामें लिखा है—

"संघातपरार्थत्वात् त्रिगुणादिविपर्य्ययादधिष्ठानात्।
पुरुषोऽस्ति भोक्तृभावात् कैवल्यार्थं प्रवृत्तेश्च॥"
(सांख्यकारिका १७)

संघातपरार्थत्व, त्रिगुणादि विपर्यय, भोक्तृभाव और कैवल्यार्थप्रवृत्ति इन सब कारणोंसे पुरुषका अस्तित्व सिद्ध होता है। यह पुरुष एक है वा अनेक, इसके उत्तरमें सांख्याचार्यगण कहते हैं,—

"जन्ममरणकरणानां प्रतिनियमादयुगपत्प्रवृत्तेश्च।
पुरुषबहुत्वं सिद्धं त्रैगुण्यविपर्य्ययाच्चैव॥"
(सांख्यका० १८)

पुरुष प्रत्येक शरीरमें भिन्न भिन्न है, समस्त शरीरमें एक पुरुष नहीं है। समस्त शरीरमें यदि एक पुरुष होता, तो जन्ममरणादिकी व्यवस्था नहीं हो सकती थी। एकके जन्मसे सबोंका जन्म, एकके मरणसे सबोंका मरण, एकके अन्धतादिसे सबोंको अन्धतादि, एककी प्रवृत्तिसे सबोंकी प्रवृत्ति और एकके सुख-दुःखसे सबोंके सुख-दुःख हो सकते थे। किन्तु वैसा नहीं होता, इस कारण शरीरभेदसे पुरुष भी भिन्न भिन्न है। यह पुरुष साक्षी है, क्योंकि प्रकृति अपना समस्त आचरण पुरुषको दिखाती है। वादी और प्रतिवादी जिसे विवाद विषय दिखाते हैं, लोग उसे साक्षी कहते हैं। प्रकृति भी अपना आचरण पुरुषको दिखाती है, इस कारण पुरुष साक्षी और द्रष्टा है। पुरुष त्रिगुणातीत है, इसीसे वह अकर्त्ता, उदासीन और केवल अर्थात् कैवल्ययुक्त है। दुःखत्रयका अत्यन्ताभाव कैवल्य है। दुःख गुणधर्म है, पुरुष गुणातीत है, इसीसे पुरुष कैवल्ययुक्त है। प्रधान महदादि भोग्य होनेके कारण वह भोक्ताकी अपेक्षा करता है। क्योंकि भोक्ताके विना भोग्यता हो ही नहीं सकती। बुद्धि आदिमें प्रतिबिम्बित पुरुष बुद्ध्यादि-गत दुःख अपना है, ऐसा समझता है। विवेकज्ञान होनेसे पुरुषका यह व्यवहारिक दुःख जाता रहता है। इस विवेकज्ञानके लिये पुरुष प्रकृतिकी अपेक्षा करता है। दोनोंको दोनोंके प्रति अपेक्षा है, इस कारण प्रकृतिपुरुषका संयोग होता है। इसी संयोगसे सृष्टि होती है।

सांख्यकारिकामें लिखा है—

"पुरुषस्य दर्शनार्थं कैवल्यार्थं तथा प्रधानस्य।
पङ्ग्वन्धवदुभयोरपि संयोगस्तत्कृतः सर्गः॥"
(सांख्यका० २१)

गतिशक्तिहीन और दृक्शक्ति-सम्पन्न पंगु तथा दृक्शक्तिहीन और गतिशक्तियुक्त अन्ध ये दोनों एक दूसरेकी अपेक्षा करते हैं, इस कारण दोनों ही परस्पर संयुक्त होते हैं। दृक्शक्तिसम्पन्न पंगु गतिशक्तियुक्त अन्धके कंधे पर चढ़ कर पथ दिखला देता है और अन्ध भी उसीके अनुसार चलता है। इस प्रकार दोनोंकी ही इच्छा पूरी होती है। प्रकृति और पुरुषका संयोग भी उसी प्रकार है। यहां पर पुरुषको पंगु और प्रकृतिको अन्ध माना गया है। कारण, पुरुष दृक्शक्तियुक्त और क्रिया-

शक्तिशून्य तथा प्रकृति क्रियाशक्तियुक्त और दृक्शक्तिशून्य है। इसी संयोगके कारण ही प्रकृति महदादि अचेतन होते हुए भी चेतनकी तरह और पुरुष वस्तुतः अकर्त्ता होते हुए भी गुणके कर्तृत्वमें कर्त्ताकी तरह प्रतीयमान होता है।

बुद्धिसत्त्व पर भी पुरुष प्रतिविम्बित होते हैं। इस विषयकी यहां कुछ आलोचना करना उचित है। आवरक तमोगुणके अभिभूत होनेसे सत्त्वगुणका उद्भव होता है। सत्त्व स्वच्छ, लघु और प्रकाशक है।

"सत्त्वं लघु प्रकाशकमिष्टमुपष्टम्भकं चलञ्च रजः।
गुरु वरणकमेव तमः प्रदीपवच्चार्थतो वृत्तिः॥"
(सांख्यका० १३)

इस पर पुरुषका प्रतिविम्ब पड़ता है। मलिन आदर्श उज्ज्वल प्रकाशके निकटवर्त्ती होने पर भी वह समुज्ज्वल नहीं होता। किन्तु निर्मल आदर्श उज्ज्वल वस्तुके निकट उज्ज्वलता धारण करता है। उसी प्रकार चित्-शक्तिके निकट रहने पर भी तमोभिभूत चित्तमें चित्तकी छाया वा प्रकाशरूपता नहीं होती। सत्त्वसमुद्रेक होनेसे चित्तशक्तिके सान्निध्यवशतः चित्त भी उज्ज्वलता वा प्रकाशरूपताको धारण करता है। इसके द्वारा चित्प्रतिविम्बका विषत बहुत कुछ जाना जा सकता है।

बुद्धिसत्त्व पर चित्शक्तिका प्रतिविम्ब पड़नेसे ही ज्ञानादि वृत्तियां वस्तुतः बुद्धितत्त्वका धर्म होने पर भी वे पुरुषके धर्म हैं, ऐसा प्रतीत होता है। मलिन दर्पणमें मुखका प्रतिविम्ब पड़नेसे जिस प्रकार दर्पणकी मलिनता मुख पर दिखाई देती है, उसी प्रकार बुद्धितत्त्वगत ज्ञानादि वृत्तियां पुरुषगतरूपमें प्रतिभात होती हैं। इसीका नाम चेतनाशक्तिका अनुग्रह वा पौरुषेय वोध है। फिर बुद्धितत्त्व और उसका अध्यवसाय अचेतन होने पर भी इसमें चेतन पुरुष प्रतिविम्बित होता है, इस कारण यह चेतनकी तरह प्रतीत होता है। इससे जाना जाता है, कि वाचस्पतिमिश्रके मतसे बुद्धिवृत्तिमें पुरुष प्रतिविम्वित होता है, पुरुषमें बुद्धिवृत्ति प्रतिविम्वित नहीं होती। पातञ्जलभाष्यकार वेदव्यासका मत भी इसी प्रकार है। किन्तु सांख्य-भाष्यकार विज्ञानभिक्षुके मतसे बुद्धिवृत्ति और पुरुष इन दोनोंमें ही दोनोंका प्रतिविम्ब अङ्गीकृत हुआ है। उनके मतसे पुरुष जिस प्रकार बुद्धिवृत्तिमें प्रतिविम्वित होते हैं, बुद्धिवृत्ति भी उसी प्रकार पुरुषमें प्रतिविम्बित होती है। वे कहते हैं, कि विषयके साथ इन्द्रियका सन्निकर्ष होनेसे बुद्धिके विषयाकार परिणाम वा वृत्ति होती है। वह विषयाकार बुद्धिवृत्ति पुरुषमें प्रतिविम्बित हो कर चमकने लगती है। पुरुष अथच उसकी बुद्धिकी तरह विषयाकारता भिन्न विषय ग्रहण वा विषयभोग नहीं हो सकता। अतएव पुरुषमें प्रतिविम्बरूप विषयाकारता है ऐसा स्वीकार किया जाता है। विज्ञानभिक्षुने अपने मतका समर्थन करनेके लिये यह प्रमाण दिया है—

"तस्मिंश्चिद्दर्पने स्फारे समस्ता वस्तुदृष्टयः।
इमास्ता प्रतिविम्वन्ति सरसीव तटद्रुमाः॥"
(सांख्यद० १।१ सूत्रभा०)

तटस्थ वृक्ष जिस प्रकार सरोवरमें प्रतिविम्बित होता है, उसी प्रकार विस्तृत उस चैतन्यस्वरूप दर्पणमें समस्त वस्तु दृष्टि अर्थात् बुद्धिकी विषयाकार वृत्तियां प्रतिविम्बित होती हैं। विज्ञानभिक्षुने और भी कहा है—

"प्रमाता चेतनः शुद्धः प्रमाणं वृत्तिरेव न।
प्रमार्थाकारवृत्तीनां चेतने प्रतिविम्वनम्॥"

सांख्यकारोंके मतसे विशुद्ध चेतन अर्थात् पुरुष प्रमाता वा प्रमासाक्षी है और विषयाकार बुद्धि प्रमाण है। बुद्धिवृत्ति और चैतन्यका परस्पर प्रतिविम्ब होता है, इसी कारण प्रज्वलित लौहपिण्डमें अग्निव्यवहारकी तरह बुद्धिवृत्तिमें वोधका व्यवहार हुआ करता है। बुद्धिवृत्ति क्षणभंगुर है, इसीसे वोध भी क्षणभंगुर समझा जाता है। विज्ञानभिक्षुने स्पर्द्धाके साथ कहा है, कि अल्पबुद्धिवाले मनुष्य बुद्धिवृत्ति और वोधका विवेक अर्थात् पार्थक्य नहीं समझ सकते। तार्किक और वौद्ध आदि सवोंने इस विषयमें धोखा खाया है। सांख्य लोगोंने बुद्धिवृत्ति और वोधका विवेक समझा था, इस कारण उनकी श्रेष्ठता है। विज्ञानभिक्षुके मतसे बुद्धिवृत्तिकी तरह सुख और दुःखात्मक बुद्धिवृत्ति भी पुरुषमें प्रतिविम्वित होती है; अर्थात् पुरुषमें साक्षात् सम्बन्धमें सुख दुःखादि नहीं रहने पर भी प्रतिविम्बरूपमें सुखदुःखादिका अस्तित्व है। यही सांख्यशास्त्रका सिद्धान्त है। पुरुषके यथार्थमें दुःखादि शून्य होनेसे वह इस प्रकार

सुखादि सम्पन्न होता है, यह पहले ही कहा जा चुका है। सांख्यके मतसे पुरुष अनेक हैं। अथच एक दूसरेके अविरोधी हैं। जिस प्रकार घरमें अनेक दीपोंके जलनेसे वे एक दूसरेके अविरोध भावमें अवस्थान करते हैं, कोई भी किसीको बाधा नहीं देता, सबोंको सभी जगह व्याप्ति रहती है, उसी प्रकार जीवभावापन्न असंख्य पुरुष भी एक दूसरेके अविरोधभावमें अवस्थान करते हैं। अथच किसीको कोई बाधा नहीं होती। एक दीपके जलने या बुझनेसे जिस प्रकार दूसरा दीप नहीं जलता या बुझता, उसी प्रकार एक पुरुषके बन्धन वा मोक्षसे सबोंका मोक्ष नहीं होता। इससे प्रमाणित होता है, कि पुरुष प्रत्येक शरीरमें भिन्न भिन्न है, सांख्याचार्योंने, पुरुष अनेक हैं, ऐसा सिद्धान्त किया है। किन्तु वेदान्तदर्शनमें इस मतका खण्डन किया गया है।

वेदान्तके मतसे पुरुष एक है, अनेक नहीं। एक ही पुरुष मनके नानात्वमें नाना रूपोंमें प्रकाशित होता है। शङ्कराचार्यने अपनी असाधारण प्रतिभाके बलसे श्रुति आदि प्रमाण द्वारा बहु पुरुषवाद-मतका खण्डन किया है, उनका कहना है कि, 'ये सभी ब्रह्मात्मक हैं' 'वे ही सत्य हैं, वे ही आत्मा हैं' 'वे ही तुम हैं' 'ये सभी ब्रह्म हैं' 'इस आत्मामें किसी प्रकारका नानात्वभेद नहीं है' इत्यादि। जिस प्रकार घटाकाश प्रभृति महाकाशसे भिन्न नहीं है, मृगतृष्णिका जिस प्रकार ऊपर भूमिकी अनतिरिक्त है, उसी प्रकार भोक्तृभोग्य प्रपञ्च और ब्रह्म अनतिरिक्त हैं। परमार्थ-दर्शनमें अद्वय ब्रह्म ही है, दूसरा कोई नहीं।

यदि यह कहा जाय, कि ब्रह्म बहुरूप हैं, वृक्ष जिस प्रकार बहुशाखान्वित है, ब्रह्म भी उसी प्रकार बहुशक्तिप्रवृत्तियुक्त हैं। अतः ब्रह्मका एकत्व नानात्व दोनों ही सत्य है। वृक्ष जिस प्रकार वृक्षरूपमें एक और शाखा पल्लवादि रूपमें अनेक है तथा समुद्र समुद्ररूपमें एक और फेनतरङ्गादि रूपमें अनेक है, उसी प्रकार ब्रह्म भी ब्रह्मरूपमें एक, पर जीवादि भावमें अनेक हैं। (इस विषयमें जो सब युक्तियां और तर्क हैं, वे वेदान्त शब्दमें दिये गये हैं।)

पहले ही कहा जा चुका है, कि संसार, सुख और दुःख पुरुषके नहीं हैं। अब इस विषयकी यहां थोड़ी आलोचना करनी चाहिये।

ख्याल करना चाहिये, कि अग्निके संयोगसे अयःपिण्ड जिस प्रकार अग्निकी तरह प्रतीयमान होता है, उसी प्रकार पुरुष-संयोगसे चित्प्रतिविम्ब द्वारा बुद्धि भी चेतनकी तरह प्रतीयमान होती है। सुतरां बुद्धिका कर्तृत्व और भोक्तृत्व पुरुषमें प्रतीयमान हुआ करता है। यही पुरुषका संसार है।

थोड़ा गौर कर देखनेसे मालूम होता है, कि संसारकी दशामें भी यथार्थमें पुरुषके कैवल्य वा मुक्तिका कोई भी व्याघात नहीं होता। क्योंकि, पुरुष उस समय भी केवल ही रहते हैं। उक्त प्रणालीक्रमसे बुद्धि ही विवेकज्ञान द्वारा पुरुषकी मुक्ति-साधिका है। बन्ध, मोक्ष और संसार वस्तुतः पुरुषके नहीं हैं। पुरुषके आश्रयमें बुद्धि ही बद्ध, मुक्त और संसारभागी हुआ करती है।

सांख्याचार्योंका कहना है, कि सभी वाह्येन्द्रिय ग्रामाध्यक्षके, मन विषयाध्यक्षके अर्थात् देशाध्यक्षके, बुद्धि सर्वाध्यक्षके और पुरुष महाराजस्थानीय हैं। ग्रामाध्यक्ष प्रजासे कर ले कर विषयाध्यक्षको और विषयाध्यक्ष सर्वाध्यक्षको देता है। सर्वाध्यक्ष महाराजका प्रयोजन सम्पादन करता है। उसी प्रकार इन्द्रियां विषयकी आलोचना करके उसे मनके निकट उपस्थित करती हैं और मन सङ्कल्प करके बुद्धिके निकट समर्पण करता है। बुद्धि उक्त क्रमसे पुरुषका भोगापवर्ग सम्पादन करती है। इन्द्रियकी आलोचना, मनका सङ्कल्प, अहङ्कारका अभिमान और बुद्धिका अध्यवसाय यथाक्रम हुआ करता है। पुरुषार्थ-निर्वाहके लिये ही इनकी प्रवृत्ति होती है।

प्रकृति स्वयं सृष्टि-कर्त्री है। सांख्यकारिकामें लिखा है—

"वत्सविवृद्धिनिमित्तं क्षीरस्य यथा प्रवृत्तिरज्ञस्य।
पुरुषविमोक्षनिमित्तं तथा प्रवृत्तिः प्रधानस्य॥"
(सांख्यका० ५७)

बच्चोंको पालनेके लिये जिस प्रकार अचेतन दुग्धकी प्रवृत्ति होती है, पुरुषके भोगापवर्गके लिये उसी प्रकार अचेतन प्रकृतिकी भी प्रवृत्ति होती है। नर्त्तकी जिस प्रकार सभासदोंको अपना नृत्य दिखा कर नृत्यसे निवृत्त होती है, प्रकृति भी उसी प्रकार पुरुषके निकट अपना स्वरूप दिखा कर निवृत्त होती है।

"रङ्गस्य दर्शयित्वा निवर्त्तते नर्त्तकी यथा नृत्यात्।
पुरुषस्य तथात्मानं प्रकाश्य निवर्त्तते प्रकृतिः॥"
(सांख्य कां० ५९)

गुणवान् भृत्य निर्गुण प्रभुकी आराधना करके जिस प्रकार कोई उपकार उससे पानेकी आशा नहीं करता, गुणवती प्रकृति भी उसी प्रकार तरह तरहके उपायोंसे निर्गुण पुरुका उपकार करके उससे किसी प्रकारके प्रत्युपकारको आशा नहीं करती। असूर्यम्पश्या कुलवधूका दैवात् घूँघट उठ जाय और वह एक बार किसी पुरुषसे देखी जाय, तो वह जिस प्रकार लज्जासे दूसरी वार उस पुरुषको देखनेका मौका नहीं देती, उसी प्रकार प्रकृति भी किसी पुरुषसे विवेकज्ञान द्वारा देखी जाने पर पुनर्वार उनके दर्शनपथ पर उपस्थित नहीं होती अर्थात् मुक्त पुरुषके सम्बन्धमें प्रकृतिकी भी दृष्टि नहीं होती। पुरुषके आश्रयमें प्रकृतिका ही वन्ध, मोक्ष और संसार है। सच पूछिये, तो पुरुषके वन्ध, मोक्ष और संसार नहीं है। भृत्यगत जय और पराजय जिस प्रकार स्वामीसे उपचरित होती है, उसी प्रकार प्रकृतिगत वन्धमोक्ष भी पुरुषसे उपचरित होता है।

कोशकीट जिस प्रकार अपनेसे ही आपको वांधता है, प्रकृति भी उसी प्रकार अपनेसे ही आपको बन्धती है। यदि सचमुच देखा जाय तो पुरुषके वन्ध मोक्ष कुछ भी नहीं है।

आदरके साथ चौवीस तत्त्वोंके विवेकज्ञानका अभ्यास करनेसे 'मैं पुरुष हूं, मैं प्रकृति वा बुद्ध्यादि नहीं हूं, मैं कर्त्ता नहीं हूं, किसी विषयमें मेरा स्वाभाविक स्वामित्व नहीं है,' इस प्रकार विवेक-विषयमें साक्षात्कारात्मक ज्ञान उत्पन्न होता है। यद्यपि मिथ्याज्ञान-वासना अनादि, है और विवेकज्ञान तथा विवेक-ज्ञानवासना सादि, तो भी विवेक-ज्ञान मिथ्या-ज्ञानका और विवेक-ज्ञान-वासना मिथ्या-ज्ञान-वासनाका उच्छेद साधन करती है। क्योंकि, तत्त्वविषयमें बुद्धिका स्वाभाविक पक्षपात है, इस कारण तत्त्वज्ञान प्रवल और मिथ्याज्ञान दुर्वल है। विरोधस्थलमें प्रवल दुर्वलका उच्छेद साधन करता है, यह सर्वोको मालूम है। सुतरां मिथ्याज्ञान द्वारा तत्त्वज्ञान-वाधकी आशङ्का और पुनः विपर्यय वा मिथ्याज्ञानकी उत्पत्तिकी आशङ्का नहीं हो सकती। जिस प्रकार वीजके अभावमें अंकुर नहीं होता, उसी प्रकार प्रकृतिपुरुषका संयोग रहने पर भी विवेकख्याति द्वारा अविवेक विनष्ट हुआ है, उसकी फिर सृष्टि नहीं होती। शब्दादि विषयभोग पुरुषका स्वाभाविक नहीं है। मिथ्याज्ञान ही भोगका निवन्धन वा हेतु है। मिथ्याज्ञानके विनष्ट होनेसे भोग हो नहीं सकता। अतएव तव सृष्टिका कोई भी प्रयोजन नहीं। उक्त रूपसे विवेकसाक्षात्कार होनेसे सञ्चित धर्माधर्म बीजभाव नष्ट हो जाता है, इस कारण वह जन्मादिरूप फल उत्पादन नहीं कर सकता। वाचस्पति-मिश्रका कहना है, कि जलसिक्त भूमि पर ही बीज अंकुरोत्पादन कर सकते हैं। प्रखर सूर्यतापसे जिस भूमिका जल सुख गया है, वैसी ऊषर भूमिमें जिस प्रकार वीजकी अंकुरोत्पत्ति असम्भव है, उसी प्रकार मिथ्याज्ञानादिरूप क्लेश रहनेसे ही वह सञ्चित कर्मफल उत्पादनमें समर्थ होता है। तत्त्वज्ञान द्वारा मिथ्याज्ञानादि क्लेश अपनीत होनेसे फिर कर्मफल समुत्पन्न नहीं हो सकता। इसका तात्पर्य यह कि क्लेशरूप जलसे अवसिक्त बुद्धिरूप भूमि पर ही कर्मरूप वीज फलरूप अंकुर उत्पादन करता है। तत्त्वज्ञानरूप प्रखर सूर्यकिरणसे समस्त क्लेशरूप सलिल परिशुष्क होनेसे बुद्धिभूमि ऊषर हो जाती है। वैसी ऊषर भूमिमें अंकुरोत्पत्ति किस प्रकार होगी?

यद्यपि तत्त्वज्ञपुरुषका कर्मफल नहीं हो सकता, तो भी जिस धर्माधर्मने फल प्रसव करना आरम्भ कर दिया है अर्थात् जिस धर्माधर्मके प्रभावसे जिसके फलभोगके लिये वर्त्तमान शरीर उत्पन्न हुआ है उसे प्रवृत्तवेग कह कर उसका प्रतिरोध होना असम्भव है। कुम्भकार दण्डादि द्वारा चक्रको घुमाता है, किन्तु इस प्रकार कई वार चक्रको घुमा कर दण्ड अलग कर लेनेसे भी जिस प्रकार वेगाख्य संस्कारके वलसे चक्र कुछ काल आप ही आप घूमता रहता है, उसी प्रकार सञ्चित धर्माधर्मके फलप्रसव करनेमें असमर्थ होने पर भी उसने जो कर्मफल उत्पन्न करना आरम्भ किया है, उसी प्रारब्ध फलके कर्मानुसार तत्त्वज्ञ पुरुषका शरीर कुछ काल तक अवस्थित रहता है। प्रारब्ध कर्मफलभोगके वाद विवेकज्ञ

पुरुषका शरीर कुछ काल तक अवस्थित होनेके पीछे जब इस भोग-देहका अवसान हो जाता है, तब फिर देहोत्पत्ति नहीं होती। क्योंकि तत्त्वज्ञान द्वारा कर्माशयका बीजभाव दग्ध हो गया है। दग्धवीज जिस प्रकार अंकुर नहीं दे सकता, ज्ञानदग्ध कर्माशय भी उसी प्रकार तत्त्वज्ञ पुरुषकी देह उत्पादन नहीं कर सकता। उस समय पुरुषकी ऐकान्तिक और आत्यन्तिक दुःखनिवृत्ति होती है। ऐकान्तिक और आत्यन्तिक शब्दका अर्थ अवश्यम्भावी और अविनाशी समझना चाहिये। शास्त्रसिद्धान्त सभी प्रणिधान करके देखनेसे मालूम होता है, कि भोगके अतिरिक्त प्रारब्ध फल कर्माशयका क्षय नहीं होता। अनारब्ध विपाक वा अनारब्ध फलकर्माशय तत्त्वज्ञान द्वारा दग्धवीजकी तरह अकर्मण्य होता है। उसमें फिर फल प्रसव करनेकी शक्ति नहीं रह जाती।

पुरुष मुक्त और अमुक्त है। अमुक्त एक एक पुरुषके एक एक सूक्ष्मशरीरके पहले ही प्रकृतिसे उत्पन्न हुआ है। वह महाप्रलय काल तक स्थायी रहता है। यह सूक्ष्मशरीर पूर्वगृहीत स्थूलदेहका परित्याग और अभिनव स्थूल देहका ग्रहण करता है। यही पुरुषका संसार है। चित्त जिस प्रकार विना आश्रयके नहीं रह सकता, उसी प्रकार बुद्ध्यादि भी विना आश्रयके नहीं रह सकती। इसीसे स्थूल शरीर लिङ्गशरीरका आश्रय है। सुपण्डित वाचस्पतिमिश्रके मतसे शरीर स्थूल और सूक्ष्मभेदसे दो प्रकारका है। विज्ञानभिक्षुके मतसे शरीर तीन है, सूक्ष्मशरीर, अधिष्ठानशरीर और स्थूलशरीर। उनका कहना है, कि स्थूल देहके परित्यागके बाद लिङ्गदेहका जो लोकान्तर गमन होता है, वह इसी अधिष्ठानशरीरके आश्रयमें होता है। उनके मतानुसार लिङ्गशरीर वा सूक्ष्मशरीर कभी भी विना आश्रयके नहीं रह सकता। स्थूलभूतका सूक्ष्म अंश ही अधिष्ठानशरीर माना गया है। इस अधिष्ठानशरीरका दूसरा नाम है अतिवाहिक शरीर। जब तक पुरुषकी विवेकख्याति नहीं होती, तब तक ये सब शरीरग्रहण अवश्यम्भावी है। किसी न किसी दिन पुरुषकी विवेकख्याति होगी ही। विवेकख्याति होनेसे पुरुष असङ्ग, नित्यशुद्ध, बुद्ध और मुक्तस्वभाव होते हैं। प्रकृतिधर्ममें पुरुषने अपनेको सुखी दुःखी समझा था जब विवेकख्याति हुई, तब उन्होंने देखा कि वह कुछ भी मेरा नहीं है। 'तदा द्रष्टुः स्वरूपे ऽवस्थानं'। तब वे केवल द्रष्टाके स्वरूपमें अवस्थान करने लगे।

प्रकृति और सांख्यदर्शन शब्द देखो।

**पूर्ण** (सं० त्रि०) पूर्यतेस्मेति पॄ-पूरि वा-क्त (वा दान्त-शान्तपूर्णदस्तस्पष्टच्छन्नज्ञप्ताः पा ७।२।२७) इति इडभावो निपात्यते च। १ पूरित, परिपूर्ण, पूरा, भरा हुआ। २ क्लीव सुखेच्छावदन्य, अभावशून्य, जिसे कोई इच्छा या अपेक्षा न हो। ३ सकल, अखण्डित, समूचा। ४ समग्र, सारा, सबका सब। ५ आप्तकाम, परितृप्त, जिसकी इच्छा पूर्ण हो गई हो। ६ यथेष्ट, भरपूर, काफी। ७ सफल, सिद्ध। ८ समाप्त, जो पूरा हो चुका हो। (पु०) ९ प्रधाके पुत्र एक गन्धर्वका नाम। १० एक नागका नाम। ११ पक्षिविशेषका स्वरभेद। १२ जल। १३ विष्णु, परमेश्वर। १४ काश्मीरवासी कोई शास्त्रविद् पंडित। इन्होंने विभाषाशास्त्रकी रचना की थी। १५ बौद्ध शास्त्रोक्त मैत्रायणीके पूर्ण अतीत एक पुत्रका नाम। (पु०) सङ्गीत या तालमें वह स्थान जो 'सम अतीत'-के एक मात्राके बाद आता है। यह स्थान भी कभी कभी समका काम देता है।

**पूर्णक** (सं० पु०) पूर्ण (संज्ञायां कन्। पा ५।३।७५) इति कन्। १ स्वर्णचूड़पक्षी, ताम्रचूड़, मुर्गा। २ देवयोनिविशेष, देवताओंकी एक योनि। ३ पूर्ण देखो।

**पूर्णकंस** (सं० पु०) परिपूर्ण घट, भरा हुआ घड़ा।

**पूर्णककुद** (सं० त्रि०) पूर्ण ककुदमस्य, अवस्थायामन्त्यलोपः समासान्तः। तरुणवयस्क वृष, जवान बैल या सांढ़।

**पूर्णकलावटी** (सं० स्त्री०) औषधविशेष। प्रस्तुत प्रणाली—पारा एक तोला, गन्धक १ तोला, लौह, धवईका फूल, बेलसोंठ, विष, इन्द्रयव, आकनादि, जीरा, धनिया, रसाञ्जन, सोहागा और शिलाजतु प्रत्येक तीन तोला तथा मोथा, पञ्चमूली, बला, गजपीपल, अनार, सिंघाड़ा, नागेश्वर, जामुन, भृङ्गराज, जयन्ती और केशराज प्रत्येक दो तोला; इन सबोंको एक साथ पीस कर २ माशेके बराबर गोली बनावे। इसका अनुपान मट्ठा है। इसके सेवनसे ग्रहणी, शूल, दाह, ज्वर आदि रोग शीघ्र जाता रहता है।

पूर्णकाकुद ( सं० त्रि० ) पूर्णं काकुदं तालु अस्य न अन्त्य-लोपः। पूर्णतालुकमात्र।

पूर्णकाम (सं० पु०) पूर्णः कामो यस्य। १ आप्तेच्छु, परमेश्वर। (त्रि०) २ आप्तकाम, जिसे बातकी कामना या चाहन रह गई हो, जिसकी सारी इच्छाएं तृप्त हो चुकी हों। ३ कामनाशून्य, निष्काम।

पूर्णकाश्यप—बौद्धशास्त्रोक्त एक प्रसिद्ध तीर्थिक। शाक्य-बुद्धने जिन छः तीर्थिकोंको अपने ऐश्वर्यप्रभावसे परास्त किया था, ये उनमेंसे एक थे।

बुद्धने जिस समय धर्मप्रचार नहीं किया था, उसके पहले ही पूर्णकाश्यप अपने मतप्रचारमें लगे थे। बहुतोंने उनका मत अवलम्बन किया था। मगधके राजासे ले कर दीन दुखिया तक सभी उनकी भक्तिश्रद्धा करने लगे थे।

भोटदेशीय बौद्धग्रन्थके मतसे—बुद्धद्वेषी छः तीर्थिकोंमेंसे पूर्णकाश्यप प्रधान थे। ये नंगे ही सबोंके सामने घूमा फिरा करते थे। उनका कहना था, कि यह जगत् अनन्त है, अथच सान्त है, अक्षय है अथच क्षयशील है, असीम है अथच ससीम है, चित्त और देह एक है, अथच अभिन्न है, परलोक है अथच नहीं है, पिता वा माता कोई नहीं है, जन्म मृत्यु नहीं है। जिन्होंने परम सत्य पा लिया है और जिन्हें ऐसा मालूम हो गया है, कि यह जीवन और परजीवन एक नहीं, परस्पर भिन्न है तथा इसी जन्ममें मुक्ति होगी, वे ही साधु व्यक्ति जानते हैं, कि परजन्म नहीं है—इसी जन्ममें उनका शेष, ध्वंस वा मृत्यु निश्चित है। मृत्युके बाद पुनः जन्म नहीं होता। यह देह चार भूतोंसे बनी है। मृत्यु होनेसे ये चार भूत, क्षिति—पृथ्वीमें, अप्—जलमें तेज—अग्निमें और मरुत्—वायुमें मिल जायंगे। पूर्णकाश्यपके मतसे यही परम-तत्त्व है।

श्रावस्ती और जेतवनके मध्य बुद्धके साथ पूर्ण-काश्यपकी भेंट हुई थी उस समय पूर्णकाश्यप अत्यन्त वृद्ध हो गये थे। बुद्धने ऐसा अपूर्वकौशल दिखाया था, कि पूर्ण और पांच तीर्थिक विस्मयाभिभूत हो कर भाग चले थे।

पूर्णकाश्यप बुद्धके ऐश्वर्यसे पराभूत हो कर बड़े ही मर्माहत हुए थे। वे स्नान करनेके बहाने एक सरोवरमें बैठे और गलेमें बालुकापूर्ण एक कलस बांध कर डूब मरे।

पूर्णकुट ( सं० पु० ) एक प्रकारकी चिड़िया। भष, कूट, पूरि, करवक और करायिका ये सब पक्षी पूर्णकुट कहलाते हैं। यह शब्द "पूर्णकूट" इस प्रकार दीर्घ-ऊकारयुक्त भी लिखा जाता है।

पूर्णकुम्भ ( सं० पु० ) सलिलादिभिः पूर्णः कुम्भः। जल-पूरित घट, पानीसे भरा घड़ा। पूर्णकुम्भ सामने रख कर यात्रा करनेसे विशेष शुभ होता है। सभी शुभ-कर्मोंमें दरवाजे पर पूर्णकुम्भ स्थापित होता है।

पूर्णकोशा ( सं० स्त्री० ) लताभेद, एक प्रकारकी लता।

पूर्णकोषा ( सं० स्त्री० ) १ यवपिष्टक भक्षद्रव्य, प्राचीन कालका एक प्रकारका पकवान जो जौके आटेका बनता था। २ कचौरी।

पूर्णकोष्ठा ( सं० स्त्री० ) पूर्णं कोष्ठमस्याः। नागरमोथा।

पूर्णगढ़—बम्बई प्रदेशके रत्नगिरि जिलान्तर्गत एक बन्दर। यह अक्षा० १६°४८´ उ० और देशा० ७३°२०´ पू०के मध्य, रत्नगिरि नगरसे ६ कोस दक्षिणमें अवस्थित है। यहां-की मचकुन्दी नदीमें छोटे छोटे जहाज आ जा सकते हैं। यहां एक किला है।

पूर्णगभस्ति ( सं० त्रि० ) सम्पूर्ण-धनहस्त।

पूर्णगर्भा ( सं० स्त्री० ) पूर्णः गर्भः यस्याः। १ आसन्न-प्रसवा स्त्री, वह स्त्री जिसे शीघ्र प्रसव होनेकी सम्भावना हो। २ पूरणपोलिका, पूरन पूरी।

पूर्णचन्द्र ( सं० पु० ) पूर्णः चन्द्रः। १ पूर्णिमाका चन्द्रमा, अपनी सब कलाओंसे युक्त चन्द्रमा। २ धातुपारायण नामक ग्रंथके प्रणेता। माधवीय धातुवृत्तिमें इसका उल्लेख है।

पूर्णचन्द्ररस ( सं० पु० ) रसौषधविशेष। यह पूर्णचन्द्ररस स्वल्प और बृहत्‌के भेदसे दो प्रकारका है। स्वल्पकी प्रस्तुत प्रणाली—पारा, अभ्र, लौह, शिलाजतु, विड़ङ्ग और स्वर्णमाक्षिक इन सब द्रव्योंका समभाग मधु और घीमें पीस कर एक मासेके बराबर गोली बनावे। यह औषध विशेष बलकर है।

बृहत् पूर्णचन्द्ररसकी प्रस्तुत प्रणाली—पारद ४ तोला,

गन्धक ४ तोला, लौह ८ तोला, अभ्र ८ तोला, रौप्य २ तोला, रङ्ग ४ तोला, स्वर्णमाक्षिक १ तोला, ताम्र १ तोला, कांसा १ तोला, जातिफल, लवङ्ग, इलायची, दारुचीनी, जीरा, कपूर, प्रियंगु प्रत्येक २ तोला, इन सब द्रव्योंको घृतकुमारीके रसमें पीस कर त्रिफला और अंडीके रसमें भावना देवें। बाद अंडीके पत्तेमें बांध कर तीन रात तक धानकी ढेरीमें रख छोड़े। इसकी गोली चनेके बराबर होनी चाहिए। इसका अनुपान पानका रस है। यह औषध बल्य, वृष्य, रसायनश्रेष्ठ और वाजीकरण है, इसका सेवन करनेसे कास, श्वास, अरुचि, आमशूल, कटिशूल आदि सभी प्रकारके शूल, अजीर्ण, ग्रहणी, आमवात, अम्लपित्त, भगन्दर, कामला, पाण्डुरोग, प्रमेह और वातरक्त रोग प्रशमित होते हैं। इससे मेधावृद्धि, मदनकी तरह कमनीय कान्ति और शरीरमें बलवृद्धि होती है। इसके सेवनसे वृद्धव्यक्ति भी तरुणत्वको प्राप्त होते हैं। यह रसायन श्रेष्ठ और राजसेव्य है।

पूर्णचन्द्रोदयरस (सं० पु०) रसौषधभेद। प्रस्तुत प्रणाली—हरिताल, लौह और अभ्र प्रत्येक ८ तोला; कपूर, पारा, गन्धक प्रत्येक एक तोला; जैत्री, मुरामांसी, तेजपत्र, शठी, तालिशपत्र, नागेश्वर, सोंठ, पीपल, मिर्च, दारुचीनी, पिप्पलीमूल और लौंग प्रत्येक दो तोला इन सब चीजोंको मिला कर गोली बनावे। इसका सेवन करनेसे अतीसार, ग्रहणी, अम्लपित्त, शूल और परिणामशूल आदि जाते रहते हैं। यह अतिसाररोगमें अत्यन्त उत्कृष्ट औषध है। अनुपान और मात्रा रोगीके अवस्थानुसार स्थिर करनी चाहिये।

पूर्णतया (सं० अव्य०) पूर्णरूपसे, पूरे तौरसे।

पूर्णतः (सं० अव्य०) पूर्णतया, पूरी तरहसे।

पूर्णता (सं० स्त्री०) पूर्णस्य भावः तल्-टाप्। पूर्णत्व, पूर्णका भाव, पूर्ण होना।

पूर्णदर्व (सं० क्ली०) १ वैदिक क्रियाभेद। २ पूर्णिमा।

पूर्णपरिवर्त्तक (सं० पु०) (Metabola) वह जीव जो अपने जीवनमें अनेक बार अपना रूप आदि बदलता हो। यथा—दंश, मक्षिका, तितली आदि।

पूर्णपर्वेन्दु (सं० स्त्री०) पूर्णः पर्वणि इन्दुः पर्वेन्दुः यत्र। पौर्णमासी, पूर्णिमा।

पूर्णपात्र (सं० क्ली०) पूर्णञ्च तत् पात्रञ्चेति नित्यकर्मधारयः। १ वस्तुपूर्ण पात्र, वर्द्धापक। २ उत्सवकालमें गृहीत वस्त्रालङ्कारादि, पुत्रजन्मादिके उत्सवके समय पारितोषिक या इनामके रूपमें मिले हुए वस्त्र, अलङ्कार आदि। इसका पर्याय—पूर्णालक है। ३ होमान्तमें ब्रह्माको देय दक्षिणारूप द्रव्यभेद। होमकर्ममें ब्रह्मस्थापन करना होता है। बाद होम शेष होने पर उन्हें पूर्णपात्र दक्षिणामें देना चाहिये। एक पात्र आतपतण्डुल द्वारा पूर्ण कर उसमें नाना प्रकारके उपकरण और फल देने होते हैं। पूर्णपात्रका परिमाण संस्कारतत्त्वमें इस प्रकार लिखा है—आठ मुट्ठीकी एक कुञ्चि और आठ कुञ्चिका एक पुष्कल होता है। ऐसे ही चार पुष्कल अर्थात् २५६ मुट्ठीके परिमाण तण्डुलयुक्त पात्रको पूर्णपात्र कहते हैं। इसमें यदि अशक्त हो, तो जिससे अनेक मनुष्य तृप्त हों उतने ही परिमाणका तण्डुलादि पूर्णपात्र देना चाहिये। होमकर्ममें इस प्रकारका पूर्णपात्र ही ब्रह्माके दक्षिणारूपमें कल्पित हुआ है। इसके सिवा अन्य ब्रह्मदक्षिणा नहीं देना चाहिये। ४ जलपूर्णपात्र।

पूर्णप्रकाश—एक ग्रन्थकार, मन्त्रमुक्तावलीके रचयिता।

पूर्णप्रज्ञ (सं० त्रि०) पूर्णा प्रज्ञा यस्य। १ सम्पूर्ण बुद्धि, पूर्णज्ञानी, बहुत बुद्धिमान, जिसकी बुद्धिमें कोई त्रुटि या कमी न हो। २ पूर्णप्रज्ञदर्शनके कर्त्ता मध्वाचार्य। इनकी गिनती वैष्णवमतके संस्थापक आचार्योंमें है। वेदान्तसूत्र पर इन्होंने 'माध्वभाष्य' नामक द्वैतपक्ष-प्रतिपादक भाष्य लिखा है। हनुमान् और भीमके बाद ये वायुके तीसरे अवतार माने गये हैं। अपने भाष्यमें इन्होंने स्वयं भी यह बात लिखी है। इनका एक नाम आनन्दतीर्थ भी है।

पूर्णप्रज्ञदर्शन—पूर्ण-प्रज्ञप्रवर्त्तित दर्शन। पूर्णप्रज्ञके और भी दो नामान्तर हैं, मध्व-मन्दिर और मध्व। पूर्णप्रज्ञने अपने माध्वभाष्यमें लिखा है, कि वे वायुके तृतीय अवतार हैं। वायुका प्रथम अवतार हनुमान, द्वितीय भीम और तृतीय स्वयं वे हैं।

शङ्कराचार्यने असाधारण प्रतिभाबलसे वेदान्तसूत्रके शारीरकभाष्यमें अद्वैतमत संस्थापन किया है। किन्तु रामानुज और पूर्णप्रज्ञ दोनों ही उस सूत्रका अवलम्बन

करके द्वैतवादकी संस्थापना की है। रामानुज और पूर्णप्रज्ञ दोनोंका ही मत प्रायः एक-सा है। पूर्णप्रज्ञने वेदान्त-सूत्र और उसके रामानुजकृत भाष्यका अवलम्बन करके यह दर्शन बनाया है। यों कहिये, कि तत्कृत वेदान्त-भाष्य ही इस दर्शनका मूल है। वेदान्तसूत्रके अर्थविपर्ययके कारण इस दर्शनकी उत्पत्ति हुई है।

पूर्णप्रज्ञके मतसे पदार्थ तीन हैं, चित्, अचित् और ईश्वर। चित् जीवपदवाच्य, भोक्ता, असंकुचित, अपरिच्छिन्न, निर्मलज्ञानस्वरूप और नित्य तथा अनादि कर्मरूप अविद्यावेष्टित हैं। भगवदाराधना और तत्-पदप्राप्त्यादि जीवका स्वभाव है। केशाग्रको सौ भागोंमें विभक्त कर उसके एक भागको फिर सौ भागोंमें विभक्त करनेसे वह जितना सूक्ष्म होता है, जीव उतना ही सूक्ष्म है। अचित् भोग्य और दृश्य पदवाच्य, अचेतन स्वरुप, जड़ात्मक जगत् और भोग्यत्व विकारास्पदत्वादि स्वभावशाली है। वह अचित् पदार्थ तीन प्रकारका है, भोग्य, भोगोपकरण और भोगायतन। जिसे भोग किया जाता है, उसे भोग्य, जैसे अन्नपानीय प्रभृति; जिसके द्वारा भोग किया जाता है, उसे भोगोपकरण, जैसे भोजन पात्रादि और जिसमें भोग किया जाता है, उसे भोगायतन कहते हैं, जैसे शरीर प्रभृति। ईश्वर सर्वोके नियामक हरिपदवाच्य, जगत्के कर्त्ता, उपादान और सर्वोके अन्तर्यामी हैं। वे अपरिच्छिन्न ज्ञान, ऐश्वर्य, वीर्य, शक्ति, तेज आदि गुणसम्पन्न हैं।

चित् और अचित् सभी उनके शरीर-स्वरूप, पुरुषोत्तम और वासुदेवादि उनकी संज्ञा है। वे परम कारुणिक और भक्तवत्सल हैं और उपासकोंको यथोचित फल देनेके लिये लीलावशतः पांच प्रकारकी मूर्त्ति धारण करते हैं, प्रथम अर्चा अर्थात् प्रतिमादि; द्वितीय रामादि अवतारस्वरूप विभव; तृतीय वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न, और अनिरुद्ध ये चार संज्ञाक्रान्त व्यूह; चतुर्थ सूक्ष्म और सम्पूर्ण वासुदेव नामक परब्रह्म और पञ्चम अन्तर्यामी सब जीवोंके नियन्ता। इस पांच प्रकारकी मूर्त्तियोंमें पूर्व पूर्वकी उपासना द्वारा पापक्षय होनेसे उत्तरोत्तर उपासनामें अधिकार होता है। अभिगमन, उपादान, इज्या, स्वाध्याय और योगभेदसे भगवान्‌की उपासना भी चार प्रकारकी है। देवमन्दिरके मार्जन और अनुलेपन आदिको अभिगमन गन्धपुष्पादि पूजोपकरणके आयोजनको उपादान; पूजाको इज्या; अर्थानुसन्धान-पूर्वक मन्त्रजप तथा स्तोत्रपाठ, नामकीर्त्तन एवं तत्त्वप्रतिपादक शास्त्राभ्यासको स्वाध्याय और देवतानुसन्धानको योग कहते हैं। इस प्रकार भगवद् उपासना द्वारा ज्ञानलाभ होनेसे करुणामय भगवान् अपने भक्तोंको नित्य पद प्रदान करते हैं। उस पदकी प्राप्ति होनेसे भगवान् कौन हैं, उसका सम्यक् ज्ञान हो जाता है। तब फिर पुनर्जन्मादि कुछ भी नहीं होता।

इन सब विषयोंमें रामानुज और पूर्णप्रज्ञ दोनोंका ही मत समान है। किन्तु रामानुजका कहना है, कि चित् और अचित्के साथ ईश्वरके भेद, अभेद और भेदाभेद तीनों ही हैं। जिस प्रकार विभिन्न स्वभावशाली पशु और मनुष्यादिका परस्पर भेद है, उसी प्रकार पूर्वोक्त स्वभाव और स्वरूपके वैलक्षण्यवशतः चिदचिद्‌के साथ ईश्वरका भी भेदस्वीकार करना होगा। फिर जिस प्रकार 'मैं सुन्दर हूं' 'मैं स्थूल हूं' इत्यादि व्यवहारसिद्ध भौतिक शरीरके साथ जीवात्माका अभेद देखा जाता है, उसी प्रकार चित् अचित् सभी वस्तु ईश्वरके शरीर हैं। सुतरां शरीरात्मभावमें चिदचित् भी वस्तुओंके साथ ईश्वरका अभेद भी है, यह कहना पड़ेगा। जिस प्रकार एकमात्र मृत्तिकाके ही विभिन्न घट और शरावादि नाना रूपोंमें अवस्थान करनेके कारण घटके साथ मृत्तिकाका भेदाभेद प्रतीत होता है, उसी प्रकार एकमात्र परमेश्वरके चिदचिद् नाना रूपोंमें विराजमान होनेके कारण चिदचिद्‌के साथ उसका भेदाभेद भी है, इसमें जरा भी सन्देह नहीं। क्योंकि ईश्वरके आकारस्वरूप चिदचिद्‌का परस्पर भेद ले कर तथा उन दोनोंके साथ ईश्वरके शरीरात्मभावमें अभेदवशतः भेदाभेद हुआ है। फिर देखो, जिसका जो अन्तर्यामी होता है, वही उसका शरीर समझा जाता है। भौतिक देहका अन्तर्यामी जीव है, इस कारण भौतिक देह जीवका शरीर है। उसी प्रकार जीवका अन्तर्यामी ईश्वर है, इस जीवको ईश्वरका शरीर कहना होगा। अतएव जिस प्रकार 'मैं सुन्दर हूं' 'मैं स्थूल हूं' इत्यादि व्यवहार द्वारा भौतिक शरीरमें जीवात्माके शरीरात्म-भावमें अभेद प्रतीत होता है, उसी प्रकार 'तत्त्वमसि श्वेतकेतो', हे श्वेतकेतो! तुम ईश्वर इत्यादि श्रुतियोंमें जीवात्मा और ईश्वरके शरीरात्मभावमें अभेद निर्दिष्ट हुए हो।

फलतः इस श्रुति द्वारा बिलकुल अभेद प्रतीत नहीं होता, पर हां इसे भेदाभेद कहा जा सकता है। रामानुजकी इस बात पर अर्थात् भेद, अभेद और भेदाभेद इस विरुद्ध तत्त्वत्रयका स्वीकार करने पर पूर्णप्रज्ञ कहते हैं, कि इसमें उन्होंने केवल प्रकारान्तरसे शङ्कराचार्यके ही मतकी पोषकता की है, वे यथार्थ रूपमें गन्तव्य पथ पर जा नहीं सके। अतएव उनका मत अश्रद्धेय है। मध्वाचार्यने अपने भाष्यमें शङ्करको दिखलाया है, जीव और ईश्वरके साथ जो परस्पर भेद है, उसमें और कोई संशय रह सकता। उस भाष्यमें लिखा है 'स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो' अर्थात् जीव और ईश्वरमें भेद नहीं है जीव और ईश्वर एक ही हैं। इस श्रुतिका ऐसा तात्पर्य नहीं, इसका तात्पर्य इस प्रकार है, हे श्वेतकेतो, 'तस्य त्वं' उसका तुम हो, इस षष्ठी समास द्वारा उसमें जीव ईश्वरका सेवक है, अर्थात् उसीका तुम हो, उसीके लिये तुम्हारी सृष्टि हुई है, यही अर्थ सुसंगत है। जीव और ईश्वरमें अभेद है, ऐसा अर्थ किसी तरह सुसङ्गत नहीं हो सकता। इसके अतिरिक्त ऐसा अर्थ भी समझा जाता है, कि जीव ब्रह्मसे भिन्न है।

पूर्णप्रज्ञने दो तत्त्व स्वीकार किया है, स्वतन्त्र और अस्वतन्त्र। इनमेंसे भगवान् सर्वदोषवर्जित और अशेष सद्गुणके आश्रय स्वरूप हैं। विष्णु ही स्वतन्त्र तत्त्व और जीवगण अस्वतन्त्रगत अर्थात् ईश्वरायत्त हैं। सेव्यसेवक-भावावलम्बी ईश्वर और जीवका परस्पर भेद और युक्ति उसी प्रकार सिद्ध होती है, जिस प्रकार राजा और भृत्यका परस्पर भेद देखा जाता है। अतएव जो जीव और ईश्वरकी अभेदचिन्ताको उपासना कहते हैं तथा वैसी उपासनाका जो अनुष्ठान करते हैं, उन्हें परलोकमें कुछ भी सुख नहीं मिलता, वरन् नरक होता है। उसका कारण यह है, यदि भृत्यपदस्थ कोई व्यक्ति राजपद पानेकी इच्छा करे, अथवा मैं राजा हूं, इस प्रकार घोषणा कर दे, तो राजा उसे भारी दण्ड देते हैं। फिर जो व्यक्ति निज अपकर्ष द्योतनपूर्वक राजाका गुणानुकीर्त्तन करे, तो राजा प्रसन्न हो कर उसे समुचित पारितोषिक देते हैं। अतएव मैं ईश्वरका सेवक हूं, यह जान कर ईश्वरके गुणोत्कर्षादि कीर्त्तनरूप सेवाके विना किसी तरह अभिलषित फलप्राप्तिकी सम्भावना नहीं। 'मैं ईश्वर हूं' अथवा मैं ईश्वर हूंगा' इस प्रकार उनकी उपासनासे अनिष्ट भिन्न कोई इष्ट फल नहीं होता।

ईश्वर पूर्ण हैं और उन्होंने ही इस जगत्को परिपूर्ण किया है, इसीसे उन्हें पूर्ण कहते हैं। ईश्वरके उसी पूर्णभावको ले कर निखिल संसार पूर्ण होता है।

"पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते॥"

(वेदान्तसू० मध्व० १।१।६)

इस ईश्वरके सम्बन्धमें मनीषियोंने नाना प्रकारके तर्कजाल फैलाये हैं, किन्तु तर्क द्वारा यह स्थिर नहीं हो सकता। 'नैषा तर्केण मतिरपनीया।

(मध्वभाष्य वेदांतसू० १।१।१८)

भगवान् विष्णुसे इस निखिल जगत्की सृष्टि हुई है। भगवान् विष्णुने, जो अनन्त समुद्रशायी हैं, यह ब्रह्माण्डरूप कोष ही जिनका वीर्य है, अपने शरीरसे विविध प्रकारकी सृष्टि की है।

परब्रह्म शब्दसे विष्णुका ही बोध होता है। शिव और रुद्रादि नाना प्रकारके नामकरणको जगह पूर्णप्रज्ञने लिखा है—भगवान् विष्णु नाना प्रकारके रोगोंको दूर करते हैं, इसीसे उनका नाम रुद्र; सबोंके ईश्वर हैं, इस कारण ईशान; महत्त्वाधिक्यवशतः महादेव; जो संसारसागरसे मुक्त हो कर स्वर्गमें सुखभोग करते हैं, वैसे नाकोंके आश्रयदाता हैं, इस कारण पिनाकी; सुखमय होनेके कारण शर्व; क्रतुस्वरूप देह वस्त्ररूपमें परिधान करते हैं, इस कारण कृत्तिवास; विरेचन-हेतु विरिञ्चि; (बृंहण अर्थात्) वृद्धि करते हैं, इस कारण ब्रह्म, अनन्त ऐश्वर्य-अधिपति हैं, इस कारण इन्द्र नाम पड़ा है। इस प्रकार भगवान् विष्णुके अनेक नाम हैं।

पूर्णप्रज्ञदर्शनके मतसे—भगवान् विष्णुकी सेवा तीन प्रकारकी है, अङ्कन, नामकरण और भजन। इनमेंसे अङ्कनकी सभी पद्धतियां साकल्यसंहिता-परिशिष्टमें विशेषरूपसे लिखी हैं। और उनकी अवश्यकर्त्तव्यता तैत्तिरीयक उपनिषद्में प्रतिपादित हुई है। नारायणके चक्रादि अस्त्रोंका चिह्न जिससे सभी अङ्गोंमें चिरकाल विराजित रहे, तप्तलौहादि द्वारा वैसा करना अवश्य

कर्त्तव्य है। दाहि हाथमें सुदर्शनचक्रका और वाएं में शङ्खचिह्न धारण करे। कारण, उन चिह्नोंको देखनेसे भगवान्‌का हमेशा स्मरण होता रहेगा और उससे अभिलषित फल सिद्ध भी शीघ्र होगी। अङ्कनकी सभी प्रक्रियाएं अग्निपुराणमें भी लिखी हैं, विस्तृत हो जानेके भयसे यहां उनका वर्णन नहीं किया गया।

द्वितीय सेवा नामकरण है। अपने पुत्रादिमें केशवादि नाम रखने होंगे, क्योंकि इससे भगवान्‌का नामकीर्त्तन हमेशा होता रहेगा। तृतीय सेवा भजन है। यह भजन तीन प्रकारका है, कायिक, वाचिक और मानसिक। इनमेंसे कायिक भजनके फिर तीन भेद हैं, दान, परित्राण और परिरक्षण। वाचिक चार प्रकारका है—सत्य, हित, प्रिय और स्वाध्याय अर्थात् शास्त्रपाठ तथा मानसिक भी तीन है—दया, स्पृहा और श्रद्धा। जैसे—

"सम्पूज्य ब्राह्मणं भक्त्या शूद्रोऽपि ब्राह्मणो भवेत्।"

इस वाक्य द्वारा यदि शूद्र भी भक्तिपूर्वक ब्राह्मणकी पूजा करे, तो वह ब्राह्मण हो सकता है अर्थात् ब्राह्मणकी तरह पवित्रादि गुणविशिष्ट होता है। इसी प्रकार 'ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति' यह श्रुति-वाक्य ब्रह्मज्ञ और ब्रह्मका अभेद न बतला कर ब्रह्मज्ञानी व्यक्ति ब्रह्मके समान सर्वज्ञत्वादि गुणसम्पन्न होता है, ऐसा अर्थ बतलाता है। श्रुतिमें 'माया, अविद्या, नियति, मोहिनी, प्रकृति और वासना' इन छः शब्दोंका जो प्रयोग है, उनका अर्थ भगवान् विष्णुकी इच्छामात्र है, —अद्वैतवादियोंकी कल्पित अविद्या नहीं। फिर प्रपञ्च शब्दमें कहा गया है, उसका अर्थ प्रकृष्ट पञ्चभेद है। यथा—जीवेश्वरभेद, जड़ेश्वरभेद, जड़जीवभेद और जीवगण तथा जड़पदार्थका परस्पर भेद। वह प्रपञ्च सत्य और अनादिसिद्ध है।

विष्णुका सर्वोत्कर्ष प्रतिपादन करना सभी शास्त्रोंका प्रधान उद्देश्य है। धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष यही चार प्रकारका पुरुषार्थ है। इनमेंसे मोक्ष ही नित्य है और सभी स्थायी हैं। अतएव प्रधान पुरुषार्थ मोक्षको यत्नपूर्वक प्राप्त करना प्रत्येक बुद्धिमान् व्यक्तिके अवश्य कर्त्तव्य है। किन्तु भगवान् विष्णुके प्रसन्न हुए विना मोक्ष मिलना दुर्लभ है और ज्ञानके विना भगवान् विष्णु प्रसन्न हो नहीं सकते। इस ज्ञान शब्दसे विष्णुके सर्वोत्कर्षज्ञानका वोध होता है। केवल मूढ़ व्यक्ति ही जीवप्रेरक विष्णुको जीवसे पृथक् नहीं समझ सकता, पर जो बुद्धिमान् व्यक्ति हैं, उनके अन्तःकरणमें विष्णु और जीवका परस्पर भेद है, यह स्पष्टरूपसे प्रतीत होता है।

ब्रह्मा, इन्द्र आदि सभी देवगण अनित्य और क्षर हैं, तथा लक्ष्मी अक्षर-शब्दवाच्य हैं। उन क्षराक्षरोंमेंसे विष्णु प्रधान और स्वातन्त्र्यशक्ति हैं तथा विज्ञान और सुखादि गुणोंके आधारस्वरूप हैं, शेष सभी विष्णुके अधीन हैं। इन सबका सम्यक्‌रूपसे ज्ञान हो जाने पर विष्णुके साथ सहवास और नित्य सुखका उपभोग होता है।

श्रुतिमें लिखा है, कि एक वस्तु अर्थात् ब्रह्मका तत्त्वज्ञान हो जानेसे सभी वस्तु जानी जा सकती हैं। इसका तात्पर्य यह, कि जिस प्रकार ग्रामस्थ प्रधान व्यक्तियोंको जान लेने पर ग्राम जाना जाता है और पिताको जान लेने पर पुत्र जाना जाता है अर्थात् पुत्रको जाननेकी फिर अपेक्षा नहीं रहती, उसी प्रकार इस जगत्‌के प्रधानभूत और पिताके स्वरूप जो ब्रह्म हैं, उन्हें जान सकनेसे ही सभी वस्तु जानी जाती हैं अर्थात् दूसरेको जाननेकी फिर अपेक्षा नहीं रहती, नहीं तो इस श्रुति द्वारा वास्तविक अभेद नहीं समझा जायगा।

अद्वैतमतावलम्बी जो व्यासकृत वेदान्तसूत्रका कूटार्थ किया करते हैं, वह कुछ भी नहीं है। उन सब सूत्रोंका इस प्रकार अर्थ करना ही सुसङ्गत है। कुछ सूत्रोंके यथाश्रुत तात्पर्यका अर्थ लिखा गया। इसीसे समझ सकेंगे, कि शङ्करादि-भाष्यमें कूटार्थ ही सन्निवेशित हुआ है।

'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' इस सूत्रके 'अथ' शब्दका आनन्तर्य, अधिकार और मङ्गल यही तीन अर्थ हैं।

'अथ शब्दो मङ्गलार्थोऽधिकारानन्तर्यार्थश्च।'

(वेदान्त० मध्व० १।१।१)

फिर 'अतः' इस शब्दका अर्थ है हेतु, यह गरुड़पुराणके ब्रह्मनारद-संवादमें लिखा है। जब नारायणके प्रसन्न हुए विना मोक्ष नहीं होता, तब ब्रह्मजिज्ञासा अर्थात् ब्रह्मको जाननेकी इच्छा करना अवश्य कर्त्तव्य है,

वही इस सूत्रका तात्पर्य है। 'जन्माद्यस्य यतः' इस सूत्रमें ब्रह्मके लक्षण कहे गये हैं। इस सूत्रका अर्थ इस प्रकार है—जिनसे इस जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और संहार हुआ करता है, जो नित्य निर्दोष, अशेष सद्गुणाश्रय हैं वही नारायण ब्रह्म हैं। वैसे ब्रह्मका प्रमाण क्या है? इस उत्तरमें उन्होंने कहा है,' शास्त्रयोनित्वात्' सभी शास्त्र ही निरुक्त ब्रह्मके प्रमाण हैं। क्योंकि, ब्रह्म ही सभी शास्त्रों-के प्रतिपाद्य हैं। उस सूत्रोक्त शास्त्र शब्दसे चारों वेद, महाभारत, नारदपञ्चरात्र, रामायण और उन सब ग्रन्थोंके सभी प्रतिपोषक ग्रन्थ समझना चाहिये। ब्रह्मकी शास्त्र-प्रतिपाद्यता किस प्रकार स्वीकार की जाती है, इस आशङ्का पर वे कहते हैं, 'तत्तु समन्वयात्' सभी शास्त्रोंके उपक्रम और उपसंहारमें ब्रह्म ही प्रतिपादित हुए हैं, इस कारण उस आशङ्काका समन्वय भी हुआ है।

विस्तार हो जानेके भयसे सभी नहीं लिखे गये। इस दर्शनका विस्तृत विवरण आनन्दतीर्थ-कृत भाष्य, रामानुज-दर्शन, नारदपञ्चरात्र आदिमें लिखा है।

रामानुज, मध्व, शंकराचार्य आदि शब्द देखो।

पूर्णबीज (सं० पु०) पूर्णं बीजं यस्य। बीजपूर, बिजौरा नीबू।

पूर्णभद्र (सं० पु०) १ नागभेद। इसका पुत्र रत्नभद्र और रत्नभद्रका पुत्र हरिकेश था। २ एक राजपण्डित। इन्होंने सोममन्त्रीके आदेशसे १५१४ ई०में पञ्चतन्त्र ग्रन्थ-का पुनः संस्कार किया।

पूर्णभवा—बङ्गालके दिनाजपुर जिलेमें प्रवाहित एक नदी। यह ब्राह्मणपुकुर नामक जलासे निकल कर मालदह जिलेमें महानन्दासे आ मिली है। ढेपा, नर्त्ता, शियाल-डंगा, घाघरा, हानचाकाटाखाल, हरडङ्गा और मीना नाम-की इसकी कई एक शाखाएं हैं।

पूर्णमल्ल—मालवदेशके एक राजा। ये गुजरातराज विशाल-देवके समसामयिक और १३०० विक्रम-सम्वत्में विद्य-मान थे।

पूर्णमा (सं० स्त्री०) पूर्णः कलापूर्णश्चन्द्रो मीयतेऽस्यां म-घञर्थे-क-टाप्। पूर्णमासी तिथि, पूर्णिमा।

पूर्णमास् (सं० स्त्री०) पूर्णः कलाभिः पूर्णो मास्चन्द्रमा यत्र। १ पूर्णिमा। पूर्णं मासं मिमीते मा-असुन्। २ सूर्य। ३ चन्द्रमा।

पूर्णमास (सं० पु०) पूर्णमासी पूर्णिमा, साधनत्वेनास्त्य-स्येति, अच्। १ पौर्णमासयाग, प्राचीनकालका एक याग जो पूर्णिमाको किया जाता था। २ धाताका एक पुत्र जो उसकी अनुमति नामकी स्त्रीसे उत्पन्न हुआ था। पूर्णो मासो यत्रेपि। ३ पूर्णिमा।

पूर्णमासी (सं० स्त्री०) पूर्णमास-गौरादित्वात् ङीष्। पूर्णिमा, चन्द्रमासकी अन्तिम तिथि, शुक्ल पक्षका अन्तिम या पन्द्रहवां दिन।

पूर्णमुख (सं० पु०) जनमेजयके सर्पसत्रमें दग्ध नागभेद, एक नाग जो जनमेजयके सर्पयज्ञमें जलाया गया था।

पूर्णमैत्रायनीपुत्र—बुद्ध भगवान्के अनुचरोंमेंसे एक। ये पश्चिम भारतके सुरपाक नामक स्थानमें रहते थे। सूत्र-का अभ्यास करनेवाले बौद्ध इनकी उपासना करते थे।

पूर्णयोग (सं० पु०) बाहुयुद्धभेद। जरासन्धके साथ भीम-ने यही युद्ध किया था।

पूर्णराज—तोमर-वंशीय एक राजा।

पूर्णवन्धुर (सं० त्रि०) स्तोतादिको देय धनसे पूरित रथ द्वारा युक्त।

पूर्णवपुस् (सं० त्रि०) पूर्णदेहविशिष्ट, पूर्णशरीरवाला।

पूर्णवर्मन् (सं० पु०) मगधके एक बौद्ध राजा। ये सम्राट् अशोकके शेष वंशधर थे। गौड़राज शशाङ्कने बोधिगयाके जिस बोधिवृक्षको नष्ट कर दिया था, उसे इन्होंने फिरसे सञ्जीवित किया। चीनपरिव्राजक यूएनचुअङ्गके भ्रमण-वृत्तान्तसे ज्ञात होता है, कि उसके आनेके पहले ही वे मगध-सिंहासन पर बैठे थे। बोधगयाके शिलादित्य-विहारके समीप इनकी प्रतिष्ठित ८० फुट ऊँची बुद्धमूर्त्ति-के आच्छादनके लिये एक मन्दिरकी बात भी उक्त परि-व्राजकने उल्लेख की है। पुष्यमित्र देखो।

२ यवद्वीपवासी एक राजा। ये छठी शताब्दीमें विद्यमान थे।

पूर्णविराम (सं० पु०) वाचकके लिये सबसे बड़े विराम या ठहरावका चिह्न या सङ्केत, लिपिप्रणालीमें वह चिह्न जो वाक्यके पूर्ण हो जाने पर लगाता जाता है। अङ्गरेजी आदि अधिकांश लिपियोंमें और उन्हींके अनुकरण पर

मराठी आदिमें भी, यह चिह्न एक विन्दु "ˑ" के रूपमें होता है। परन्तु नागरी, बंगला आदिमें इसके लिये खड़ी पाई "।" -का व्यवहार होता है।

पूर्णविषम (सं० पु०) ताल (सङ्गीत)-में एक स्थान जो कभी कभी समका काम देता है।

पूर्णवैनाशिक (सं० पु०) सर्ववैनाशिक, सर्वशून्यत्ववादी-बौद्धभेद।

पूर्णशैल (सं० पु०) योगिनीतन्त्रोल्लिखित एक पर्वत।

पूर्णसेन—वररुचिकृत योगशतकके टीकाकार।

पूर्णहोम (सं० पु०) पूर्णः होमः। पूर्णाहुति। होमके अन्तमें पूर्णाहुती देनी होती है। पूर्णाहुती मृड़नामाग्नि होगी। अतएव मृड़-नामक अग्निका आवाहनादि कर यजमान समेत पुरोहित उठ कर उसमें पूर्णाहुति देवें।

पूर्णा (सं० स्त्री०) पूर्ण-टाप्। तिथि-विशेष। पञ्चमी, दशमी, पूर्णिमा और अमावस्या तिथिको पूर्णातिथि कहते हैं इस पूर्णा तिथिमें स्त्रीसंसर्ग नहीं करना चाहिये। वृहस्पतिवारको पूर्ण तिथि होनेसे सिद्धयोग होता है। सिद्धयोग यात्रादिमें विशेष प्रशस्त है।

पूर्णा—वरार राज्यकी एक नदी। इसका प्राचीन नाम पयोष्णी है। यह सतपुरा पहाड़से निकल कर ताप्ती नदीमें आ मिली है। काटापूर्ण, मूर्णा, मान, धान, शाहनूर, चन्द्रभागा और वान नामकी इसकी कई एक शाखा हैं। वरारके अन्तर्गत पूर्णासैकतमें प्रचुर और उत्कृष्ट कपास उपजता है।

पूर्णाघात (सं० पु०) ताल (संगीत) में वह स्थान जो अनाघातके उपरान्त एक मात्राके बाद आता है। कभी कभी यह स्थान भी समका काम देता है।

पूर्णाङ्गद (सं० पु०) एक नाग।

पूर्णाञ्जलि (सं० त्रि०) अञ्जलिपूर्ण, अञ्जलि भर, जितना अञ्जलिमें आ सके।

पूर्णानक (सं० क्ली०) पूर्णालक, पूर्णपात्र।

पूर्णानन्द (सं० पु०) पूर्ण आनन्दो यत्र। १ परमेश्वर। २ तन्त्रप्रकरणकार विद्वद्भेद।

पूर्णानन्द—१ महावाक्यार्थप्रवन्ध, योगसंग्रहटीका, श्रुतिसार, श्रुतिसारसमुच्चय और सुरेश्वरवार्त्तिकटीका आदि ग्रन्थरचयिताके नाम। एक ही व्यक्तिने उल्लिखित पांच पुस्तकें वनाई थीं, यह ठीक नहीं कहा जा सकता।

२ मन्त्रसारसमुच्चयके प्रणेता। ये रामचन्द्राश्रमके शिष्य थे, इसीलिए पूर्णचन्द्राश्रम नामसे प्रसिद्ध हुए। ३ षट्चक्रनिरूपणविरूपाक्षपञ्चाशिका-टीकाके रचयिता।

पूर्णानन्द कविचक्रवर्त्ती—विख्यात दार्शनिक। ये नारायण भट्टके शिष्य थे। इन्होंने तत्त्वमुक्तावली, मायावादशतदूषणी, तत्त्वाववोधटीका (सांख्य), योगवासिष्ठसारटीका और शतदूषणीयमन नामक कई एक ग्रन्थ प्रणयन किये। जनसाधारणमें ये गौड़पूर्णानन्द नामसे परिचित थे।

पूर्णानन्द चक्रवर्त्ती—एक संस्कृतवित् पण्डित। इन्होंने सुन्दरीशक्तिदानटीका, श्यामारहस्य, तन्त्रानन्दतरङ्गिणी, तत्त्वचिन्तामणि और षट्चक्रप्रकरण आदि कई एक ग्रन्थोंकी रचना की।

पूर्णानन्दतीर्थ—एक प्रसिद्ध टीकाकार। इन्होंने अद्वैतमकरन्दटीका, अन्तःकरणप्रवोधटीका, अवधूतगीताटीका, अष्टावक्रगीताटीका, आत्मज्ञानोपदेशटीका, आत्मानात्मविवेकटीका, आत्मावबोधटीका और दक्षिणामूर्त्तिस्तोत्रटीका आदि ग्रन्थ वनाये।

पूर्णानन्दनाथ—एक ग्रन्थकार। पूर्णानंदपरमहंस देखो।

पूर्णानन्दपरमहंस—एक विख्यात पण्डित। ये ब्रह्मानन्दपरमहंसके शिष्य थे। इन्होंने ककारादि-कालीसहस्रनाम, कालिकादिसहस्रनामस्तुतिरत्नटीका, कालिकारहस्य, गद्यवल्लरी, तत्त्वचिन्तामणि (१५७७ ई०में रचित), तत्त्वानन्दतरङ्गिणी, वामकेश्वरतन्त्रमें महात्रिपुरसुन्दरीमन्त्रनामसहस्र, शाक्तक्रम (१५७२ ई०में), श्यामारहस्य, षट्चक्रक्रम वा षट्चक्रप्रभेद, सुभगोदरदर्पण और ब्रह्मानन्दकृत षट्चक्रदीपिकाकी एक टीका प्रणयन की।

पूर्णानन्दब्रह्मचारी—एक कवि। कवीन्द्रचन्द्रोदयमें इनका उल्लेख है।

पूर्णानन्दसरस्वती— तत्त्वविवेकसिद्धान्ततत्त्वविन्दुटीका नामक ग्रन्थके रचयिता। ये पुरुषोत्तमानन्द तथा अद्वैतानन्द यतिके शिष्य थे।

पूर्णाभिषेक (सं० पु०) पूर्णः अभिषेकः। तन्त्रोक्त कौलाभिषेकभेद, महाभिषेक। तन्त्र शब्द देखो।

पूर्णामृता (सं० स्त्री०) चान्दकी सोलह कलाओंका नाम।

पूर्णायु (सं० स्त्री०) पूर्णायुस् देखो।

पूर्णायुस् ( सं० पु० ) १ प्राधेय गन्धर्वभेद। पूर्णमायुरस्य। २ शतायुष्क, सौ वर्षको आयुवाला। ( क्ली० ) ३ शतवर्षमित जीवनकाल, सौ वर्ष तक पहुंचनेवाला जीवनकाल। ( त्रि० ) ४ पूरी आयुवाला।

पूर्णालक ( सं० क्ली० ) पूर्णपात्र। इसका पाठान्तर 'पूर्णानक' ऐसा भी देखनेमें आता है। पूर्णपात्र देखो।

पूर्णावतार ( सं० पु० ) पूर्णः अवतारः। १ षोड़श कलायुक्त अवतार, किसी देवताका सम्पूर्ण कलाओंसे युक्त अवतार। विष्णु भगवान्के पूर्णावतार नृसिंह, राम और श्रीकृष्ण हैं। अन्यान्य अवतार कलावतार हैं।

"पूर्णो नृसिंहो रामश्च श्वेतद्वीपविराड्विभुः।
परिपूर्णतमः कृष्णो वैकुण्ठे गोलोके स्वयं॥"
( ब्रह्मवैवर्त्तपु० श्रीकृष्णजन्मख० ६ अ० )

२ विष्णुके वे अवतार जो अंशावतार नहीं थे। वैष्णवगण गौराङ्गदेवको विष्णुका पूर्णावतार मानते हैं। फिर किसीके मतसे वे अंशावतार हैं। चैतन्य शब्द देखो।

पूर्णाशा ( सं० स्त्री० ) नदीभेद, एक नदीका नाम।

पूर्णाश्रम—प्रयोगसारणी नामक ग्रन्थके प्रणेता।

पूर्णाहुति ( सं० स्त्री० ) पूर्णा आहुतिः। होमसमाप्तिमें अन्तिम आहुति। पूर्णहोम देखो।

पूर्णि ( सं० स्त्री० ) पॄ-निङ्। पूर्णिमा, पूर्णमासी।

पूर्णिका ( सं० स्त्री० ) नासाच्छिनी नामक पक्षी, एक चिड़िया जिसकी चोंचका दोहरी होना माना जाता है।

पूर्णिमन् ( सं० पु० ) मरीचिपुत्र।

पूर्णिमा ( सं० स्त्री० ) पूर्णिः पूरणं, पूर्णिं मिमीते इति मा-क-टाप्। पञ्चदशीतिथि, पूर्णमासी। पर्याय—पौर्णमासी, पित्र्या, चान्द्री, पूर्णमासी, अनन्ता, चन्द्रमाता, निरञ्जना, ज्योत्स्नी, इन्दुमती, सिता।

देवीपुराणमें लिखा है, कि पूर्णिमा दो प्रकारकी है, राका और अनुमती। जिस पूर्णिमामें कलान्यून चन्द्रमा सूर्यास्तसे कुछ पहले उदय होता है, वह पूर्णिमा अनुमती कहलाती है। यह पूर्णिमा अर्थात् चतुर्दशीयुक्त पूर्णिमा देवपितरोंको अनुमत है, इसलिये इसका नाम अनुमती है। सूर्यास्तके बाद अथवा सूर्यास्तके साथ साथ जिस पूर्णिमामें पूर्णचन्द्र उदय होता है, वह पूर्णिमा राका कहलाती है। चन्द्रको रञ्जनकारिका होनेके कारण शेष पूर्णिमाका नाम राका पड़ा है।

परिपूर्णमण्डलके साथ चन्द्र जिस तिथिमें उदय होता है, वही दिन पूर्णिमा कहलाता है।

"कालक्षये व्यतिक्रान्ते दिवापूर्णौ परस्परं।
चन्द्रादित्यौ पराह्ने तु पूर्णत्वात् पूर्णिमा स्मृता॥"
( कालमाधवीय )

तिथितत्त्वमें इसकी व्यवस्था आदिका विषय इस प्रकार लिखा है—चतुर्दशीयुक्त पूर्णिमा ही प्रशस्त है। चतुर्दशीके साथ पूर्णिमाका युग्मादरवशतः चतुर्दशी पूर्णिमा ही दैव वा पैत्रकर्ममें आदरणीय है।

अमावस्या वा पूर्णिमामें गङ्गादितीर्थमें स्नानादि करनेसे यमपुरका दर्शन नहीं होता है।

पूर्णिमा तिथिमें यदि चन्द्र और वृहस्पतिग्रहका योग हो, तो उसे महापूर्णिमा कहते हैं। इसमें स्नानदानादि करनेसे अशेष फलप्राप्ति होती है।

यदि वैशाखमासकी पूर्णिमातिथिमें देवता, यम और पितरोंका मधुसंयुक्त तिल द्वारा तर्पण किया जाय, तो जन्मकृत सभी पाप दूर होते हैं और दश हजार वर्ष तक स्वर्गलोकमें गति होती है।

महाज्यैष्ठी पूर्णिमा—ज्यैष्ठमासकी पूर्णिमा तिथिके ज्येष्ठानक्षत्रमें यदि वृहस्पति और चन्द्रग्रह रहें और इस दिन यदि गुरुवार हो, तो महाज्यैष्ठी होती है। ज्येष्ठा वा अनुराधानक्षत्रमें वृहस्पति और चन्द्र रहनेसे तथा रोहिणी नक्षत्रमें रवि और गुरुवार नहीं होनेसे भी यह योग होता है।

ज्यैष्ठ नामक सम्वत्सरमें ज्यैष्ठमासकी पूर्णिमा तिथिमें ज्येष्ठानक्षत्र होनेसे महाज्यैष्ठी होती है। जिस वर्षमें मूला वा ज्येष्ठानक्षत्रमें वृहस्पतिका उदय वा अस्त होता है, उसी वर्षका नाम ज्यैष्ठसम्वत्सर है।

महाज्यैष्ठी पूर्णिमामें पुरुषोत्तमके दर्शन करनेसे विष्णुलोक प्राप्त होता है और गङ्गास्नानसे मोक्ष मिलता है।

माघ और श्रावणमासकी पूर्णिमा तिथिमें श्राद्ध अवश्य कर्त्तव्य है। यदि यह तिथि दोनों दिन रहे, तो किस दिन श्राद्धादि होंगे उसकी व्यवस्था इस प्रकार है—यदि पूर्व दिन सङ्गव वा रोहिणी लाभ हो, तो पूर्व दिन और यदि दोनों दिन सङ्गवकाल रहे, तो दूसरे दिन श्राद्ध करना चाहिये। सूर्योदयके बाद तीन मुहूर्त

प्रातःकाल, इसके बाद तीन मुहूर्त्तका नाम सङ्गव है।

आषाढ़, माघ और कार्त्तिकमासकी पूर्णिमा तिथिमें यथाशक्ति दान करना चाहिये। फाल्गुनकी पूर्णिमाको दोलपूर्णिमा कहते हैं। इस दिन श्रीकृष्णका दोलारोहणोत्सव सबोंको करना चाहिये। आश्विन मासकी पूर्णिमामें कोजागरी लक्ष्मी-पूजा करना उचित है।

इसकी व्यवस्थादिका विषय कोजागरी शब्दमें देख।

कार्त्तिकमासकी पूर्णिमामें रासोत्सव सबोंको करना उचित है। पूर्णिमा तिथिकी गिनती पर्वोंमें है, इस लिये इस दिन स्त्री-सम्भोग और तैलमांसादि वर्जनीय है। फाल्गुनमासकी पूर्णिमा मन्वन्तरा है; इसमें स्नानदानादि करनेसे अक्षय फल प्राप्त होता है। अमावस्या देखो।

पूर्णिमा तिथिमें जन्मग्रहण करनेसे कन्दर्पतुल्य रूपवान्, युवतीप्रिय, बलवान्, शास्त्रमें सुनिपुण, सर्वदा प्रफुल्लचित्त और न्याय द्वारा विपुल धन उपार्जन करता है।

"कन्दर्पतुल्यो युवतीप्रियश्च न्यायात्तवित्तः सततं सहर्षः।
शूरोबली शास्त्रविचारदक्षश्चेत् पूर्णिमा जन्मनि यस्य जन्तोः॥" (कोष्ठीप्र०)

पूर्णिया—विहार प्रान्तके भागलपुर विभागान्तर्गत एक जिला। यह उक्त विभागके उत्तर-पूर्व अक्षा० २५° १५'से २६° ३५'उ० और देशा० ८७° २'से ८८° ३५' पू०के मध्य अवस्थित है। इसके उत्तरमें नेपालराज्य और दार्जिलिङ्ग, पूर्वमें जलपाईगूड़ी, दिनाजपुर और मालदह, दक्षिणमें गङ्गानदी और पश्चिममें भागलपुर जिला है। भूपरिमाण ४९९४ वर्गमील है। पूर्णिया नगर ही इसका सदर है।

यहांके प्राचीन इतिहासके सम्बन्धमें विशेष कुछ भी नहीं जाना जाता है। किरान्तीजाति (किरात)की कल्पना(१) और पुराकल्पित-गल्पसमूहमें आर्य (हिन्दू) और अनार्य किरातोंका युद्ध तथा पराभव वर्णित है। कोशी और करतोया नदीके उत्तर तथा पूर्व तीर पर किरात, कोचक आदि अनार्यजातिका वासस्थान देखनेमें आता है। उक्त वंशीय सरदारगण अपनेको 'राइ' शाखाभुक्त राजपूत बतलाते हैं। किन्तु कोई कोई इन्हें कोचवंशोद्भवके जैसा अनुमान करते हैं।

मुसलमानोंके आगमनसे यहांके प्रकृत इतिहासका सूत्रपात हुआ। महम्मद-इ-वख्तियारने जिस समय बङ्गाल पर चढ़ाई की थी, उस समय इसका कुछ अंश नदीयाराज लक्ष्मणसेनके अधिकारभुक्त था। सुना जाता है, कि मुसलमान-कवलसे स्वदेश-रक्षाके लिए उक्त राजाने भागलपुरके निकटस्थ वीरबांध बनवाया था। १३वीं शताब्दीमें यह जिला बङ्गालके मुसलमान-शासनकर्त्ताके अधीन हुआ।

१७वीं शताब्दीके मध्यकाल तक इस जिलेका और कोई उल्लेख नहीं देखा जाता है। यहां तक कि, एक फौजदारका नाम भी नहीं मिलता। बंगालके अफगान-शासनकर्त्ता शेरशाहके साथ जब दिल्लीश्वर हुमायूनका युद्ध हुआ था, तब सम्राट्की सहायताके लिए यहांसे चंदा वसूल किया गया था। १७वीं शताब्दीके अन्तमें अस्तवल खाँ फौजदार नियुक्त हुए। बाद उन्होंने नवावकी उपाधि लाभ कर राजस्वसंग्रह (अमीन)-का कार्यभार ग्रहण किया। इनके बाद अवदुल्ला खाँ १६८० ई०में असफन्दियर खाँ पूर्णियाके नवावपद पर नियुक्त हुए। बारह वर्ष शासन करनेके बाद भवनीयर खाँ उनके पद पर अधिष्ठित हुए। १७२२ ई०में भवनीयरके मरने पर सैफ खाँने शासनकर्तृत्व ग्रहण किया। अपने वंशगौरवमें मस्त रह कर उन्होंने यथार्थमें पूर्णियाके नवाबीपदको गौरवस्थल बना दिया था। वंशमर्यादामें अपनेको उच्च जान कर वे बङ्गालके नवाब मुर्शिदकुली खाँकी पौती नफिसा बेगमसे विवाह करनेमें कुण्ठित हुए थे।

पूर्णियाके सिंहासन पर अधिष्ठित हो कर उन्होंने नेपाल सीमान्त पर चढ़ाई कर दी और 'तराई' नामक स्थानको जीत कर अपने राज्यमें मिला लिया। १७३१ ई०में उन्होंने वीरनगरके जमींदार वीरशाह पर भी आक्रमण कर उनके अधिकृत धर्मपुर आदि चार परगने जीत लिए।(२)

(१) कुरुपाण्डवका युद्ध और किरात-पराभवादि यहांके अधिवासियोंके सम्बन्धमें प्रथम उल्लेखयोग्य घटना है।

(२) ये एक प्रसिद्ध सैनिक पुरुष थे इनके पहले इन्होंने उड़ीसाके शासनकालमें कितनी ही उड़ीसा-रमणियोंके प्रति अत्याचार

सैफ खाँकी मृत्युके बाद यथाक्रम महम्मद आबेद और बहादुर खांने पूर्णियाके मसनद पर अधिकार जमाया। बहादुरको पदच्युत कर उनके पद पर अलीवर्दीके जामाता सौलतजङ्ग नियुक्त किये गये। इनका दूसरा नाम सैयद अहमद था। १७५७ ई०में ये इस लोकसे चल बसे। बाद उनके एकमात्र पुत्र सकतजङ्ग पितृ-सिंहासन पर अधिरूढ़ हुए। सकत नीच प्रकृतिके मनुष्य थे। राज्यवासी और पूर्वतन राजकर्मचारिगण उनके कठोर व्यवहारसे उत्यक्त हो उठे। इधर सकत पूर्णियाके सिंहासन पर बैठ कर अत्याचारसे देशको ध्वंस कर रहे थे, उधर दुर्वृत्त सिराज बङ्गालका मसनद पा कर राज्यवासी प्रधान प्रधान मनुष्योंके कुलमान विसर्जनमें कृतसङ्कल्प हुए थे। मृत अलीवर्दीके इन दो दौहित्रोंने पूर्णरूपसे उनका मुखोज्ज्वल किया था। सिराजने बक्सी मीरजाफर खाँको पदच्युत कर दिया। अपमान-विषसे जर्जरित मीरजाफर प्रतिहिंसाके लिए पूर्णिया गए और बङ्गालके मसनद पर अधिकार करनेके लिए सकतको कुमन्त्रणा दी। प्रलुब्ध हृदयमें आशारूपी अग्नि जल उठी। वे अपने भाईके दोष ढूंढने लगे।

सिराजको जब इस षड़यन्त्रका पता लगा तब वे युद्धकी तैयारी करने लग गये (३)। राजा मोहनलाल सिराजके दलबलको ले कर आगे बढ़े। काकजोल परगनेके बदियाबाड़ी नामक स्थानमें दोनों दलमें मुठभेड़ हुई। मूर्ख सकतने किसीकी न सुनी, वरन् क्रोधान्ध हो कर बङ्गेश्वर पर आक्रमण करनेके लिए हुकुम दिया। जलाभूममें उनकी अश्वारोही सेना भूमि सात् हो गई, किन्तु कायस्थ कुल-गौरव श्यामसुन्दरने अपनी अधीनस्थ कामानवाही सेना ले कर असीम वीरत्वका परिचय दिया था। युद्धक्षेत्रमें सकत मारे गए और उनकी सेनाने भाग कर नगरमें आश्रय लिया। विजयी सेनाने दो दिनके बाद ही नगर पर भी दखल जमाया। सकतके बाद राय मेकराज खाँ, हाजिर अली खाँ, कादिर हुसेन खां, मल्लाकुली खाँ, शेरअली खाँ, सिपाहीदार जंग, राजा सुचेतराय, राजोद्दीन मुहम्मद खाँ और मुहम्मद अली खाँ आदिने यथाक्रम शासनभार प्राप्त किया। १७७० ई०में मुहमदको पदच्युत कर मि० डुकारेल ( Mr Ducarrel ) प्रथम अङ्गरेजराजपरिचालक ( Superintendent )-के रूपमें नियुक्त हुए।

स्थानीय जलवायु उतना खराब नहीं है। मोतिहारीके निकटवर्त्ती छोटे पहाड़ और नेपाल-सीमान्तवर्त्ती क्रमोच्चनिम्न भूमिके सिवा प्रायः सभी स्थान समतल हैं। एतद्भिन्न कोशी, कालाकोशी, पनार और महानन्दा आदि गङ्गाकी चार शाखा नदियां (४) जिलेमें प्रवाहित हैं। इस कारण यहांकी उर्वरतामें विशेष हानि नहीं होती। कोशी नदी पूर्वगतिका परित्याग कर और भी पश्चिमको बह ई है। बालुकामय गड्ढे जहां तहां देखे हैं। वर्षाकालमें उसमें सामान्य धारा चलती है। कोशी और महानन्दामें वाणिज्य-द्रव्य ले कर आ जा सकते हैं। यहां चावल, तम्बाकू, पाट और नीलकी अच्छी खेती होती है। उक्त नदियोंके अलावा यहां लगभग ५८ सुविस्तृत जलाभूमि हैं जिनका जल दारुण ग्रीष्ममें भी नहीं सूखता। कोटापुरका झील १० हजार बीघा और शक्ति झील प्रायः ४ मील विस्तृत है। इनको देखने हीसे एक बड़ा हद सा प्रतीत होता है। जिलेके पश्चिममें खेतीवारीका कोई

---

किया था। इस कारण उक्त देशवासियोंने इनके विरुद्ध अस्त्रधारण किया। किन्तु उनका पूर्णियाशासन सुविवेचना और न्यायपरतापूर्ण था।

(३) दलबलके साथ सिराज भ्रातृदमनके लिए राजमहल तक अग्रसर हुए। उसी समय कलकत्तेमें इष्टइण्डिया कम्पनीके कर्मचारियोंके औद्धत्यकी खबर पा कर वे ससैन्य कलकत्तेको लौटे। इसके बाद अन्धकूप ( the Black Hole )-का हत्याकाण्ड सूचित होता है।

(४) इन चार नदियोंकी और भी प्रशाखाएं हैं,—कोशी ( इसका दूसरा नाम कौशिकी है। यह गाधिराज कुशिककी कन्या और मुनिपत्नी थीं, बाद ऋषि-प्रार्थनासे सरित्‌रूपा हुई; )—नागरधार, मर्णद्रण और राजमोहन; कालाकोशी—सौरा; पनार—बाकरा, पर्वाण; महानन्दा—वाहिनी और पिताजु, धंक, कौंकाई और बाईं ओर बतुआ, मेछि यमुना, बूढ़ीगंगा, मैना, बलासन। इनके अलावा और भी छोटी छोटी नदियां हैं।

चिह्न नहीं दिखाई पड़ता, केवल गोचर-भूमि ही नजर आती हैं। इसमें ग्वाले अपनी स्त्रियोंके साथ गाय, भैंस चराते हैं। इन सब 'रायना' जमीनका कर देना पड़ता है। गङ्गाके किनारे और धर्मपुर परगनेमें दरभङ्गा-महाराजकी जो जमींदारी है, उसकी गोचारण-भूमिका खजाना नहीं लगता, सिर्फ गो-महिषादि चरानेका खजाना देना पड़ता है।

यहांके आदिम अधिवासियने बहुत कुछ अंश हिन्दूधर्म ग्रहण किया है। वे स्थानीय ब्राह्मण, कायस्थ या राजपूतके क्रियाकलापका विशेष अनुकरण करते हैं। यहांकी जनसंख्या १८७४७९४ है जिनमें हिन्दुओंकी संख्या ही सबसे अधिक है और मुसलमानोंकी इससे कुछ कम। इसके अलावा अघोरी, अतिथ, वैष्णव, कबीरपन्थी, नानकशाही, संन्यासी, सिख, सुथराशाही और ईसाई आदि सम्प्रदायभुक्त मनुष्य भी देखनेमें आते हैं। इस जिलेके चार उपविभागमें पूर्णिया, वंशगांव, शीतलपुर-खास, कृष्णगञ्ज (किशनगंज), रानीगंज, भरतगांव और कसवा नामक ७ प्रधान नगर और कई एक गण्डग्राम भी हैं। इस जिलेमें पूर्णिया सदर, किशनगंज और प्रधान रेलवे जंकशन कटिहार, ये तीन शहर ही लगते हैं। इस जिलेका पूर्वी भाग ही उपजाऊ और वृक्षोंसे हरा भरा दिखाई पड़ता है और पश्चिमी भाग वालुकामय ही है। यहां घने जङ्गल तो नहीं हैं किन्तु आमके पेड़ तथा अन्यान्य पेड़ पौधे बहुतायतसे पाये जाते हैं जिनमें जंगली सूअर, भैंसे, चीता और और कभी कभी बाघ भी मिलते हैं। जिलेमें वर्षा प्रचुर परिमाणमें होती है, इस कारण गङ्गा, कोशी आदि अन्यान्य छोटी छोटी नदियोंकी बाढ़से फसलमें हानी पहुंचती है।

बङ्गालकी तरह यहां पर्याप्त परिमाणमें धान उपजता है, पाट और तम्बाकू इसकी अपेक्षा कम। दलहन और तेलहन अनाजकी खेती भी बहुत देखी जाती है। विशेषतः सरसों और तीसी बहुत होती है। उत्तरमें उत्तम पाट और दक्षिणमें नील उपजता है। बाढ़की वजहसे फसल कम नहीं लगती, किन्तु अनावृष्टि होनेसे भारी अकाल पड़ जाता है। १७७० ई०में यहां जो अकाल पड़ा था उसमें सैकड़ों मनुष्य मरे थे। १७१८ और १८७४-ई०में इसी प्रकार दो बार फसलमें हानी हुई थी, किन्तु भारी अकाल नहीं पड़ा था।

दक्षिणमें नीलप्रस्तुत करना जिस प्रकार निम्न श्रेणीके अधिवासियोंकी प्रधान जीविका है, उत्तरमें उसी प्रकार पाटसे चट और थैली तैयार करनेका विस्तृत कारबार है। तांबे और जस्तेके साथ 'विद्री' नामक उपधातुको मिला कर यहां हुक्का, थाली और जलपात्र बनाया जाता है। कारीगर लोग उस पर रुपेका फूल आदि कारुकार्य गढ़ कर उसे बेचते हैं। इसके सिवा सूती वा पशमीने कम्बल, सिन्दूर, चूड़ी आदि प्रस्तुत करना ही यहांकी स्त्रियों और पुरुषोंका व्यवसाय है। किशनगंजमें कागजिया नामक प्रायः तीस चालीस घर मुसलमान हैं जो मुनियासी और कोष्टा पाटको कूट कर कागज प्रस्तुत करते और उसीसे अपनी जीविका चलाते हैं।

यहांसे चावल और अन्यान्य खाद्य अन्न, पाट, तेलहन (प्रधानतः सरसों) और तम्बाकूकी रफ्तनी तथा दिनाजपुरसे चावल और धान, कलकत्तेसे खाद्य पदार्थ, चीनी, नमक और किराशन तेल, युक्तप्रदेशसे कपड़े, चीनी और कोयलेकी आमदनी होती है। फारबीसगंज, रानीगंज, कसवा, पूर्णिया, कटिहार, बारसोइ, किशनगंज और खरखरी ये ही व्यवसायके केन्द्र हैं। उक्त कई एक जगहोंमें रेलपथके कारण विशेष सुविधा भी है। नेपालसे जो वाणिज्य व्यवसाय होता है, वह अकसर बैलगाड़ी, कुली अथवा बैलों पर लाद कर ही होता है।

यह जिला सदर पूर्णिया, किशनगंज और बसन्तपुर नामक तीन सबडिविजनोंमें बांटा गया है। यह जिला कलकृरके अधीन है, उनकी मददके लिए और भी पांच कर्मचारी हैं। यहां कुल पांच दीवानी अदालत, मुन्सिफके अधीन हैं। इनमेंसे दो किसनगंजमें और बाकी पूर्णिया, बसन्तपुर और कटिहारमें रहते हैं। उक्त तीन शहरोंमें यथाक्रम दो, पांच और एक फौजदारी अदालत भी है। यहांका राजस्व कुल बारह लाखके लगभग है। सदर पूर्णिया और किशनगञ्जमें म्युनिसिपलीटी है और अन्यान्य जगह डिष्ट्रिक्ट-बोर्ड द्वारा प्रबन्ध होता है। कुर-

सेलाके समीप कोशी नदीमें रेलवेपुल है और महानन्दामें भी वारसोईके पास एक सुन्दर पुल है।

इस जिलेमें शिक्षाका प्रचार बहुत कम देखा जाता है। जिले भरमें कुल १०८४ विद्यालय हैं जिनमेंसे १६ सेकेण्डरी, ६१८ प्राइमरी और १५० अन्यान्य स्कूल हैं। जिलेमें लगभग १७ अस्पताल भी हैं।

२ उक्त जिलेका उपविभाग। यह अक्षा० २५° १५´से २६° ७´ उ० और देशा० ८७°से ८७° ५६´ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण २५७१ वर्गमील है। यहांकी जमीन बहुत ही नीची और सर्द है, आवहवा भी अच्छी नहीं है; इस कारण यहांकी जनसंख्या बहुत थोड़ी है। इसमें इसी नामका एक शहर, प्रधान रेलवे जंकशन कटिहार और कुल १५२८ ग्राम लगते हैं। यहां पूर्णिया, कटिहार, कसवा, फुलवरिया, इछामती और वारसोई नामके मशहूर वाजार हैं। यहांके काढ़ागोला नामक स्थानमें एक हाट भी लगती है।

३ उक्त जिलेका प्रधान नगर और विचार-विभागका सदर। यह सौरा नदीके पूर्व किनारे अक्षा० २५° ४६´ उ० और देशा० ८७° २८´ पू०के मध्य अवस्थित है। जनसंख्या लगभग १५ हजार है। यहांका स्थान अस्वास्थ्यकर है। पश्चिम उपकण्ठवर्त्ती पूर्वतन रामबागकी राजधानी अभी पूर्णिया नगरके अन्तर्भुक्त हुई है। प्राचीन कालाकोशीकी खाई और अन्यान्य कारणोंसे यहांकी जनसंख्या दिनों दिन कमती जाती है। यहां एक कैदखाना भी है जिसमें २५० कैदी रह सकते हैं। कैदखानेमें कम्बल, दरी और नेवार आदि प्रस्तुत किये जाते और बाजारोंमें बेचे जाते हैं। इस नगरमें पाटका भी भारी कारवार है।

पूर्णेन्दु (सं० पु०) पूर्ण इन्दुः कर्मधा०। पूर्णिमाका चन्द्र, पूर्णचन्द्र।

पूर्णैया—महिसुर राज्य-सचिव। ये 'दीवान-पूर्णैया' नामसे प्रसिद्ध और जातिके ब्राह्मण थे। १७९९ ई०में मुसलमानराज टीपू सुलतान जब श्रीरङ्गपत्तन-अवरोधमें मारे गये, तब महिसुर-राज्य अङ्गरेजोंके हाथ लगा। अङ्गरेजराजने पूर्वतन राजवंशीय चमराजपुत्र कृष्णराजको सिंहासन पर बिठाया। बालकराजकी नावालिगीमें (१७९९-१८१० ई० तक) राजकार्यकी देख-रेखके लिये ये ही सचिव नियुक्त हुए। चक्षुलज्जा छोड़ कर इन्होंने जिस दक्षताके साथ राजकार्य चलाया, कि उससे थोड़े ही दिनोंके मध्य राजकोष पूर्ण हो गया। स्वयं अङ्गरेजराज ही इनकी निरपेक्षता, परिमाणदर्शिता और न्यायपरता देख कर चमत्कृत हुए तथा उनकी की हुई कार्यावली पर प्रसन्न हो कर पारितोषिक-स्वरूप १८०७ ई०में एक जागीर दान दी। आज भी उस तालुकाका इनके वंशधर भोग करते हैं। ये महिसुरके अङ्गरेजप्रतिनिधि क्लोज साहब (Sir Bary Close)-के नाम पर क्लोजपेट और अपने लड़के श्रीनिवासके नाम पर श्रीनिवासपुर नामक एक नगर स्थापित कर गये हैं।

पूर्णोत्कट (सं० पु०) प्राच्यदेशस्थ पर्वतभेद, मार्कण्डेय पुराणमें वर्णित एक पूर्वदेशीय पर्वत।

पूर्णोत्सङ्ग (सं० पु०) १ अन्ध्रवंशीय एक राजा। (त्रि०) २ पूर्णक्रोड़देश, जिसकी गोद भरी हो।

पूर्णोदरा (सं० स्त्री०) देवीविशेष।

पूर्णोपमा (सं० स्त्री०) उपमालङ्कारभेद, उपमा अलङ्कारका वह भेद जिसमें उसके चारों अङ्ग अर्थात्—उपमेय उपमान, वाचक और धर्म प्रकट रूपसे प्रस्तुत हों।

पूर्त्त (सं० क्ली०) पृ-पालने भावे क्त (न ध्याख्यापृमूर्च्छिमदां। पा ८।२।५७ इति निष्ठा तस्य न नत्वं। १ पालन। पिपर्त्ति पालयत्यनेन जीवानिति-क्त। २ खातादि कर्म, खोदने अथवा निर्माण करनेका कार्य।

पुष्करिणी, सभा, वापी, देवगृहादि और आराम, ये सब काम पूर्त्तकर्म कहलाते हैं। पुष्करिणीखनन, रास्ता प्रस्तुत करना भी पूर्त्तकार्य है। यह पूर्त्तकार्य विशेष पुण्यप्रद है। ब्राह्मणोंका यह प्रथम धर्मसाधन है। यदि कोई पूर्त्तकार्य नहीं करके अर्थात् पुष्करिणी आदि प्रस्तुत न कर कूपवापी आदि खोदवाते हैं, तो उससे भी पूर्त्तकर्मकी तरह फल मिलता है। पूर्त्त कर्म द्वारा मोक्ष लाभ होता है।

"इष्टापूर्त्तं द्विजातीनां प्रथमं धर्मसाधनं।
इष्टेन लभते स्वर्गं पूर्त्ते मोक्षञ्च विन्दति॥
वापीकूपतडागानि देवतायतनानि च।
पतितान्युद्धरेद्‌ यस्तु स पूर्त्तफलमश्नुते॥" (वराहपु०)

'द्विजातीनां इष्टापूर्त्तं, इस वचनानुसार द्विजातियोंके लिये ही इष्टापूर्त्त विहित हुआ है—शूद्रोंका अधिकार नहीं, ऐसा ही समझा जाता है। किन्तु ऐसा नहीं है। वचनान्तर द्वारा स्त्री और शूद्र दोनोंको ही पूर्त्त-कर्मका अधिकार है।

(त्रि०) २ पृ-कर्मणि-क्त। ३ पूरित। ४ छन्न, आच्छादित, ढका हुआ।

पूर्त्तविभाग (सं० पु०) इमारतादि निर्माण और खननादि कार्यमें नियुक्त राजकीय विभाग, वह सरकारी विभाग या मुहकमा जिसका काम सड़क, नहर, पुल, मकान आदि बनवाना है। इसे Publio works Department भी कहते हैं।

पूर्त्ति (सं० स्त्री०) पृ-भावे क्ति। १ पूरण, भरनेका भाव। २ गुणन, गुणा करनेका भाव। ३ किसी आरम्भ किये हुए कार्यकी समाप्ति। ४ पूर्णता, पूरापन। ५ किसी काममें अपेक्षित वस्तुकी प्रस्तुति, किसी काममें जो वस्तु चाहिये उसकी कमीको पूरा करनेकी क्रिया। ६ वापी, कूप, तड़ाग आदिका उत्सर्ग।

पूर्त्तिकाम (सं० त्रि०) पूर्त्तिः धनादि-पूरणं कामो यस्य। धनादि पूरणाभिलाषी।

पूर्त्तिन् (सं० त्रि०) पूर्त्तमनेन पूर्त्त-इनिः (इष्टादिभ्यश्च। पा ५।२।८८) १ तृप्तिप्रद, तृप्ति देनेवाला। २ इच्छापूरक, इच्छा पूर्ण करनेवाला। ३ पूरित। (पु०) ४ श्राद्ध।

पूर्द्वार (सं० क्ली०) पुरः द्वारं। पुर या नगरका द्वार, गोपुर।

पूर्पति (सं० पु०) पुरः पतिः। पुरका पति, नगरका स्वामी।

पूर्ब (हिं० पु०) १ पूर्व देखो। (वि०) २ पूर्व देखो।

पूर्भक्षिका (सं० स्त्री०) प्रातराश, प्रातःकाल किया जानेवाला भोजन, जलपान।

पूर्भिद् (सं० त्रि०) असुरपुरभेदक।

पूर्भिद्य (सं० क्ली०) संग्राम, युद्ध।

पूर्य (सं० त्रि०) पृ-ण्यत्, पूर-ण्यत् वा। १ पूरणीय, पूरा करनेयोग्य अथवा जिसे पूरा करना हो। २ पालनीय। (पु०) ३ तृणवृक्ष, एक तृणधान्य।

पूर्व (सं० त्रि०) पूर्व-निमन्त्रणे, निवासे वा अच्। १ प्रथम, आदि, पहलेका। २ समग्र, समूचा। ३ अग्र, अगला, आगेका। ४ ज्येष्ठ, बड़ा। ५ पुराकालीन, प्राचीन, पुराना। ६ पश्चाद्वर्त्ती, पिछला। दिक्, देश और कालवाचक अर्थमें यह शब्द सर्वनाम है, त्रिलिङ्गमें इसका सर्व शब्दकी तरह शब्दरूप होगा। जहां पर सर्वनाम संज्ञा नहीं होगी, वहां नर शब्दकी तरह रूप होगा।

(पु०) ७ वह दिशा जिस ओर सूर्य निकलता हुआ दिखलाई देता हो, पश्चिमके सामनेकी दिशा। ८ जैनमतानुसार सात तील, पांच खरब, साठ अर्व वर्षका एक काल-विभाग। (अव्य०) ९ पहले, पेश्तर।

पूर्वक (सं० पु०) १ पूर्वज, पुरखा, बापदादा। (अव्य०) २ सहित, साथ। इस अर्थमें यह शब्द प्रायः संयुक्त संज्ञाके अन्तमें आता है। यथा—ध्यानपूर्वक, निश्चयपूर्वक।

पूर्वकर्मन् (सं० क्लीं०) पूर्व कर्म। प्रथम कर्म। सुश्रुतमें तीन प्रकारके कर्मका उल्लेख है; यथा—पूर्वकर्म, प्रधानकर्म और पश्चात्कर्म। रोगोत्पत्तिके पहले तत्तद्व्याधिके प्रति जो सब काम पहले किये जाते हैं, उसे पूर्वकर्म कहते हैं।

पूर्वकल्प (सं० पु०) १ पूर्वकाल, पहला समय। २ पूर्ववर्त्ती कल्प।

पूर्वकामकृत्वन् (सं० त्रि०) पूर्वकामनापूरण।

पूर्वकाय (सं० पु०) पूर्वकायस्य, वा कायस्य पूर्व। कायका पूर्वभाग, शरीरमें नाभिसे ऊपरका भाग।

पूर्वकारिन् (सं० त्रि०) पूर्वकर्मिष्ठ, पहले करनेवाला।

पूर्वकाल (सं० पु०) पूर्वः कालः। प्राचीनकाल, पुराकाल।

पूर्वकालिक (सं० त्रि०) पूर्वकालः साधनतयाऽस्त्यस्य ठन्। १ पूर्वकालसाध्य, जो पूर्वकालमें किया गया हो। २ पूर्वकालजात, जिसकी उत्पत्ति या जन्म पूर्वकालमें हुआ हो। ३ पूर्वकालीन, पूर्वकालसम्बन्धी, जिसकी स्थिति पूर्वकालमें हो।

पूर्वकालिकक्रिया (सं० स्त्री०) वह असमापिका या अपूर्ण क्रिया जिसका काल किसी दूसरी पूर्ण क्रियाके पहले पड़ता हो।

पूर्वकाष्ठा (सं० स्त्री०) पूर्व काष्ठा। पूर्वदिक्, पूर्व दिशा।

पूर्वकृत् ( सं० त्रि० पूर्व-कृ-क्विप् । पूर्व दिशाके कर्त्ता सूर्य ।

पूर्वकृत ( सं० त्रि० ) पूर्वे पूर्वस्मिन् वा कृतः । पुराकृत, पूर्वकालमें किया हुआ ।

पूर्वकोटि ( सं० स्त्री० ) विप्रतिपत्तिमें पूर्वोपात्त विषय, पूर्वपक्ष ।

पूर्वग ( सं० त्रि० ) पूर्वे गच्छतीति गम-ड । पूर्वगामी ।

पूर्वगङ्गा ( सं० स्त्री० ) पूर्वा चासौ गङ्गा चेति । नर्मदा नदी ।

पूर्वगत—जैनोंके दृष्टिवादके अन्तर्गत एक ग्रन्थ ।

पूर्वगत्वन् ( सं० त्रि० ) पूर्वगामी ।

पूर्वचित् ( सं० त्रि० ) पूर्व-चि-क्विप् तुक् च । पूर्वचयनकारी, पहले चुननेवाला ।

पूर्वचित्ति (सं० त्रि०) चित-भावे क्तिन्, चित्तिः, पूर्वचित्तिः स्मरणं यस्य । १ पूर्वानुभवविषय । ( स्त्री० ) २ अप्सराभेद, इन्द्रकी एक अप्सराका नाम ।

पूर्वज ( सं० पु० ) पूर्वे जायते पूर्व-जन-ड । १ ज्येष्ठ भ्राता, बड़ा भाई, अग्रज । २ पूर्वपुरुष, पुरखा, बाप, दादा, परदादा आदि । ३ चन्द्रलोकस्थित दिव्यपितृगण, चन्द्रलोकमें रहनेवाले दिव्य पितृगण । इस अर्थमें यह शब्द बहुवचनान्त होता है । पर्याय—चन्द्रगोलस्थ, न्यस्तशस्त्र, स्वधाभुज्, कव्यवालादि । ये सब शब्द भी बहुवचनान्त हैं । (त्रि०) पूर्वकालोत्पन्न, पूर्वकालमें उत्पन्न ।

पूर्वजन ( सं० पु० ) पुराकालीन पुरुष, पुराने समयके लोग ।

पूर्वजन्मन् ( सं० क्ली० ) पूर्वं जन्म । वर्त्तमानसे पहलेका जन्म, पिछला जन्म । इस जन्ममें पूर्व जन्मार्जित कर्मका शुभाशुभ भोग करना पड़ता है ।

पूर्वजन्मा ( सं० पु० ) अग्रज, बड़ा भाई ।

पूर्वजा ( सं० स्त्री० ) पूर्व ज-टाप् । ज्येष्ठा भगिनी, बड़ी बहन ।

पूर्वजाति ( सं० स्त्री० ) पूर्वजन्म, पिछला जन्म ।

पूर्वजिन ( सं० पु० ) पूर्वो जिनः । अतीत जिनविशेष । पर्याय—मञ्जुश्री, ज्ञानदर्पण, मञ्जुभद्र, मञ्जुघोष, कुमार, अष्टारचक्रवान्, स्थिरचक्र, वज्रधर, प्रज्ञाकाय, आदिराट्, नीलोत्पली, महाराज, नील, शार्दूलवाहन, धियाम्पति, खड्गी, दन्ती, विभूषण, बालव्रत, पञ्चचीर, सिंहकेलि, शिखाधर और वागीश्वर ।

पूर्वज्ञान ( सं० क्ली० ) पूर्वस्य जन्मनः ज्ञानं । १ पूर्वजन्मका ज्ञान, पूर्वजन्ममें अर्जित ज्ञान जो इस जन्ममें भी विद्यमान हो । २ पहलेका ज्ञान ।

पूर्वतन ( सं० त्रि० ) पूर्व भावार्थे-तन । पुराकालीन, पुराने समयका ।

पूर्वतस् ( सं० अव्य० ) पूर्व-तसिल् । पूर्वसे, पहलेसे ।

पूर्वतापनीय—नृसिंहतापनीय उपनिषद्का पूर्वभाग ।

पूर्वत्व ( सं० क्ली० ) पूर्वस्य भावः, त्व । पूर्वका भाव, पूर्वका धर्म ।

पूर्वथा ( सं० अव्य० ) पूर्व-इवार्थे छन्दसि थाल् । पूर्वतुल्य, पहलेकी तरह ।

पूर्वदक्षिणा ( सं० स्त्र० ) पूर्वस्याः दक्षिणस्याश्चान्तराला दिक् 'दिङ्नामान्तराले' इति समासः । १ पूर्व और दक्षिणके बीचका कोना, अग्निकोण । २ तद्दिक्स्थित देश ।

पूर्वदिक्पति (सं० पु०) पूर्वदिशः पतिः पतिरधिपतिः । १ इन्द्र । २ मेषसिंहादि राशि, मेष, सिंह और धनुराशि पूर्वदिशाके अधिपति हैं ।

पूर्वदिग्वदन ( सं० क्ली० ) पूर्वदिशि वदनमस्य । मेष, सिंह और धनु ये तीन राशियां हैं ।

पूर्वदिगीश ( सं० पु० ) पूर्वदिशामीशः । १ पूर्वदिशाका अधिपति, इन्द्र । २ मेष, सिंह और धनुराशि ।

पूर्वदिन ( सं० क्ली० ) पूर्वस्य दिनं । पूर्वका दिन ।

पूर्वदिश् ( सं० स्त्री० ) पूर्वा दिक् । १. जिस दिशामें सूर्य उदय होते हों, पूरब । २ उक्त दिशाके पति इन्द्र ।

पूर्वदिष्ट ( सं० क्ली० ) पूर्वं दिष्टं भाग्यं साधनत्वेन अस्त्यस्य-अच् । पूर्वभाग्यानुरूप जात दुःखादि, वह सुख दुःख आदिजो पूर्वजन्मके कर्मोंके परिणामस्वरूप भोगना पड़े ।

पूर्वदेव ( सं० पु० ) पूर्वश्चासौ देवश्चेति वा पूर्वदेव इति सुप्सुपेति समासः । १ असुर । यह पहले सुर अर्थात् देवता था, पीछे अन्याय कर्मद्वारा सुरत्वसे भ्रष्ट हो कर दैत्यभावको प्राप्त हुआ । २ नरनारायण । इस अर्थमें यह शब्द द्विवचनान्त होता है ।

पूर्वदेवता ( सं० स्त्री० ) अनादि देवतारूप पितृगण । पूर्व अर्थात् कल्पान्तरमें पितृगण देवतास्वरूप थे, अतः उनका नाम पूर्वदेवता है ।

पूर्वदेश ( सं० पु० ) पूर्व देशः कर्मधा०। प्राचीदिगवस्थित जनपद, पूर्वदिशाका देश। इसका पर्याय वर्त्तानि है। पूर्व दिशामें मागध, शोण, वारेन्द्र, गौड़, राढ़, वर्द्धमान, तमोलुक, प्राग्ज्योतिष और उदयाद्रि ये सब देश पूर्वपदवाच्य हैं।

पूर्वदेह ( सं० पु० ) पूर्व शरीर, पहलेका शरीर।

पूर्वदेहिक (सं० त्रि०) पूर्वजन्मकृत, पूर्वजन्मका किया हुआ।

पूर्वनड़क ( सं० क्ली० ) जङ्घादेशस्थ अस्थिविशेष, जांघकी एक हड्डीका नाम।

पूर्वनिरूपण सं० पु० ) भाग्य, किस्मत।

पूर्वन्याय ( सं० पु० ) किसी अभियोगमें प्रतिवादीका यह कहना है, कि ऐसे अभियोगमें मैं वादीको पराजित कर चुका हूं। यह उत्तरका एक प्रकार है।

पूर्वपक्ष ( सं० पु० ) पूर्वः पक्षः। १ कृष्ण पक्ष। २ शास्त्रीय संशयनिराशार्थ प्रश्न, शास्त्रविचारके समय संशय-निराशके लिए जो प्रश्न किया जाता है, उसे पूर्व पक्ष कहते हैं। पूर्वपक्ष होने पर उत्तरमें जो बात कही जाती है, उसे उत्तरपक्ष कहते हैं। ३ सिद्धान्तविरुद्ध कोटि। पर्याय— चोद्य, देश्य, फक्किका। ४ अधिकरणावयवभेद, व्यवहार विशेष, व्यवहार या अभियोगमें वादी द्वारा उपस्थित बात, मुद्दईका दावा।

वीरमित्रोदयमें चार प्रकारका उल्लेख देखनेमें आता है,—पूर्वपक्ष, उत्तरपक्ष, क्रियापाद और निर्णयपाद। पूर्वपक्षको नालिश कहते हैं। व्यवहारतत्त्व, मिताक्षरा और वीरमित्रोदय आदिमें इसका विशेष विवरण लिखा है। व्यवहार शब्द देखो।

पूर्वपक्षपाद ( सं० पु० ) पूर्वपक्ष एव पादः। चतुष्पाद व्यवहारके अन्तर्गत प्रथम पाद।

पूर्वपक्षिन् ( सं० त्रि० ) १ वह जो पूर्वपक्ष उपस्थित करे। २ वह जो किसी प्रकारका दावा दायर करे।

पूर्वपक्षी ( हिं० वि० ) पूर्वपक्षिन् देखो।

पूर्वपक्षीय ( सं० त्रि० ) पूर्वपक्षे भवः, गहादित्वात् छ। पूपक्ष-सम्बन्धीय।

पूर्वपञ्चाल—पञ्चालका पूर्वांश।

पूर्वपद ( सं० क्ली० ) पूर्वं पदं। १ पूर्ववर्त्ती विभक्ति-अन्त पद। २ पूर्ववर्त्ती स्थान।

पूर्वपदिक ( सं० त्रि० ) पूर्वपदमधीते पूर्वपद-इकन्। पूर्वपदवेत्ता, पूर्वपदाध्यायी।

पूर्वपद्य ( सं० त्रि० ) पूर्वपदभव।

पूर्वपर्वत ( सं० पु० ) पूर्वः पूर्वदिक्स्थः पर्वतः। उदयाचल, उदयपर्वत, वह कल्पित पर्वत जिसके पीछेसे सूर्यका उदय होना माना जाता है।

पूर्वपा ( सं० त्रि० ) पूर्व-पा-क्विप्। पूर्वपेय, अग्रपेय, पहले पीने लायक।

पूर्वपाञ्चालक ( सं० त्रि० ) पूर्वस्मिन् पञ्चाले भवः वुञ्। पूर्वपञ्चालमें होनेवाला।

पूर्वपाटलीपुत्रक ( सं० त्रि० ) पूर्वपाटलीपुत्रे भवः, वुञ्, न पूर्वपदवृद्धि। पूर्वपाटलीपुत्रनगरभव, पूर्वपाटलीपुत्रमें उत्पन्न।

पूर्वपाणिनीय ( सं० पु०) पाणिनिका पूर्वदेशीय शिष्य द्वारा पढ़ा हुआ व्याकरण।

पूर्वपाद ( सं० पु० ) पूर्वं पादस्य एकदेशिस०। अग्रचरण, अग्रपाद।

पूर्वपान ( सं० क्ली० ) अग्रपान, पहले पीना।

पूर्वपाय्य ( सं० क्ली० ) पूर्वपेय।

पूर्वपालिन् ( सं० पु०) पूर्वं देशं दिशं वा पालयति पालिणिनि। १ पौरस्त्यदेशपति नृपभेद, पौरस्त्य देशके राजा। २ पूर्वदिगीश इन्द्र।

पूर्वपितामह ( सं० पु० ) पूर्वः पितामहात्। प्रपितामह, परदादा।

पूर्वपीठिका ( सं० स्त्री० ) कथाग्रन्थावतरणिकाभेद।

पूर्वपीति ( सं० स्त्री० ) पूर्वकालमें प्रवृत्त पान।

पूर्वपुरुष ( सं० पु० ) पूर्वः पुरुषः। १ पितादितिक पुरुष, बाप, दादा, परदादा आदि पुरखा। २ ब्रह्मा।

पूर्वपेय ( सं० क्ली० ) पूर्वं पेयं। पूर्वपान, पहले पीना।

पूर्वप्रज्ञा ( सं० स्त्री० ) पूर्वज्ञान, पूर्वस्मृति।

पूर्वफल्गुनी (सं० स्त्री०) पूर्वा फल्गुनीति कर्मधा०। अश्विनी आदि सत्ताईस नक्षत्रोंमेंसे ग्यारहवां नक्षत्र। इसका आकार दो तारकायुक्त चारपाईकी तरह है। इसके अधिष्ठात्री देवता यम हैं। इस नक्षत्रमें जन्म लेनेसे सिंहराशि होती है। पूर्वफल्गुनी नक्षत्रमें शुक्रकी दशा और इसी नक्षत्रमें उक्त दशाका भोगकाल २१८ भाग है।

इस नक्षत्रके प्रतिपादमें ८ मास, प्रतिदण्डमें और प्रतिपलमें १६ दण्ड दशाका भोग रहता है। यह नक्षत्र अधोमुख है। इस नक्षत्रमें जन्मग्रहण करनेसे शूर, त्यागी, साहसी, भूमिपति, अत्यन्त कोपन, शिराल, अतिदक्ष, धूर्त्त, क्रूर और वायुप्रकृतिका होता है।

कोष्ठीकलापके मतसे इस नक्षत्रमें जन्म-ग्रहण करनेसे धनवान्, प्रवासशील, हतशत्रु, कामकलापण्डित, जनाश्रयी और हृष्टान्तःकरण होता है।

पूर्वफल्गुनीभव (सं० पु०) पूर्वफल्गुन्यां भवतीति भू-अच्। वृहस्पति।

पूर्वभाद्रपद (सं० पु०) अश्विनी आदि नक्षत्रोंके अन्तर्गत पचीसवां नक्षत्र। पर्याय—प्रोष्ठपदा, पूर्वभाद्रपादा और पूर्वभाद्रपदा। इसका आकार घण्टेकी तरह और दो नक्षत्रयुक्त है। इस नक्षत्रके प्रथम तीन पादमें कुम्भराशि और शेष पादमें मीनराशि होती है। इस नक्षत्रमें जन्म लेनेसे राहुकी दशा होती है। इस नक्षत्रका भोगकाल चार वर्ष है। इसके प्रतिपादमें एक वर्ष, प्रतिदण्डमें २४ दिन और प्रतिपलमें २४ दण्ड होते हैं। शतपदचक्रानुसार नामकरण करनेसे इस नक्षत्रके प्रतिपादमें 'शे, शो, द, दि,' ये सब अक्षरादिके नाम होंगे। इसमें सिंहजातीय नक्षत्र जन्मग्रहण करनेसे अल्पवित्तसम्पन्न, दाता, विनयी, प्रियवाक्य-कथनशील, सद्वृत्तिपरायण, चञ्चलचित्त, प्रवासशील और राजसेवक होता है। कोष्ठीप्रदीपके मतसे—जितेन्द्रिय, सब प्रकारकी कलामें कुशल और प्रधान होता है।

पूर्वभाग् (सं० त्रि०) पूर्व भजते भज-ण्वि। पूर्वभजनाकारी।

पूर्वभाग (सं० पु०) १ प्रथम भाग। २ ऊर्द्ध भाग।

पूर्वभाद्रपदा (सं० स्त्री० एक नक्षत्रका नाम। पूर्वभाद्रपद देखो।

पूर्वभाव (सं० पु०) पुर्वो भावः। १ पूर्ववर्त्ति कारणत्व। २ पूर्ववर्त्तिभाव, पदार्थधर्मभेद। ३ पूर्वरागसे अपर।

पूर्वभाविन् (सं० त्रि०) पूर्व भवति भू-णिनि। १ कारण। २ पूर्ववर्त्ति पदार्थमात्र।

पूर्वभाषिन् (सं० त्रि०) पूर्व भाषते भाष-णिनि। पूर्ववक्ता।

पूर्वभूत सं० त्रि०) १ जो पहले गुजर गया हो। २ पूर्ववर्त्ती, पहला।

पूर्वमारिन् (सं० त्रि०) पूर्व-मृ-णिनि। पूर्वमृत, पहले ही मरा हुआ।

पूर्वमीमांसा (सं० स्त्री०) हिन्दुओंका एक दर्शन। इसके कर्त्ता जैमिनि मुनि माने जाते हैं। इस शास्त्रमें कर्मकाण्डसम्बन्धी बातोंका निर्णय किया गया है। मीमांसा देखो।

पूर्वयक्ष (सं० पु०) पूर्वश्चासौ यक्षश्चेति, वा पूर्वे पूर्वस्मिन् काले यक्षः। जिनविशेष। पर्याय—मणिभद्र, जम्भल और जलेन्द्र।

पूर्वयायात (सं० क्ली०) ययातिसम्बन्धीय पूर्वाख्यान।

पूर्वयावन् (सं० पु०) अग्रगामी, आगे चलनेवाला।

पूर्वरङ्ग सं० पु०) पूर्व रज्यतेऽस्मिन्निति रञ्ज-अधिकरणे घञ्। नाट्योपक्रम, नाटकका प्रारम्भिक संगीत या स्तुति। पर्याय—प्राक्संगीत, गुणनिका। इसका लक्षण—

"यन्नाट्यवस्तुनः पूर्वं रङ्ग-विघ्नोपशान्तये।
कुशीलवाः प्रकुर्वन्ति पूर्वरङ्गः स उच्यते॥"
(साहित्यदर्पण)

रङ्गालयमें कुशीलव (नट) नाट्यके पहले विघ्नशान्तिके लिये अथवा दर्शकोंको सावधान करनेके लिये जो अनुष्ठान करता है, उसे पूर्वरङ्ग कहते हैं।

पूर्वराग (सं० पु०) पूर्वः पूर्वजातो रागोऽनुरागः। नायक और नायिकाकी दशाविशेष, नायक अथवा नायिकाकी एक अवस्था जो दोनोंके संयोग होनेसे पहले प्रेमके कारण होती है, प्रथमानुराग, पूर्वानुराग। इसका लक्षण—

"श्रवणाद्दर्शनाद्वापि मिथः संरूढ़रागयोः।
दशाविशेषो योऽप्राप्तौ पूर्वरागः स उच्यते॥"
(सा० द०)

व्याधि, मूर्च्छा और मृत्यु है।

कुछ लोगोंका मत है, कि पूर्वराग पहले नायिकाओंमें होता है, पीछे नायकमें। नायकको देखने पर या किसीके मुंहसे उसके रूप-गुण आदिकी प्रशंसा सुनने पर नायिकाके मनमें जो प्रेम उत्पन्न होता है, उसीको पूर्वराग कहते हैं। जैसे, हंसके मुंहसे नलकी प्रशंसा सुन कर दमयन्तीमें अनुरागका उत्पन्न होना। इसमें नायकसे मिलनेका अभिलाष, उसके सम्बन्धमें चिन्ता, उसका

स्मरण, सखियोंसे उसकी चर्चा, उससे मिलनेके लिये उद्विग्नता, प्रलाप, उन्मत्तता, रोग, मूर्च्छा और मृत्यु ये दश बातें होती हैं। यही पूर्वरागकी दश अवस्था हैं, इसे कामदशा भी कहते हैं। पूर्वराग उसी समय तक रहता है, जब तक नायक नायिकाका मिलन न हो। मिलनके उपरान्त उसे प्रेम वा प्रीति कहते हैं।

महाकाव्यमें नायिकाके विरहवर्णनस्थलमें पूर्वराग और उसकी दश अवस्थाओंका वर्णन करना होता है। पर पूर्वभागकी शेष दशा जो मृत्यु है, उसका वर्णन नहीं करना चाहिये। नीली, कुसुम्भ और मञ्जिष्ठाके भेदसे यह पूर्वराग तीन प्रकारका है।

पूर्वराग अवस्थामें जब तक नायक और नायिकाका मिलन नहीं होता, तब तक एक दूसरेमें जो भाव उत्पन्न होता रहता है, उसे दशा कहते हैं। यह दशा दश प्रकारकी है, यथा—लालसा, उद्वेग, जागर्य, तानव, जड़िमा, वैयग्र, व्याधि, उन्माद, मोह और मृत्यु।

पूर्वरात्र (सं० पु०) रात्रेः पूर्वो भागः, अच्-समासः (रात्राह्नाहाः पुंसि। पा २।४।२९) इति पुंस्त्वं। रात्रिका पूर्वभाग।

पूर्वरूप (सं० क्ली०) पूर्वं रूपमिति कर्मधा०। १ पूर्व-लक्षण, भाविव्याधिबोधक चिह्न, आगमसूचक लक्षण, किसी वस्तुका वह चिह्न या लक्षण जो उस वस्तुके उपस्थित होनेके पहले ही प्रकट हो, आसार। २ पहलेका रूप, वह आकार या रंग ढंग जिसमें कोई वस्तु पहले रही हो।

पूर्वलक्षण (सं० क्ली०) पूर्वं लक्षणं। पूर्वचिह्न, भाविपदार्थका प्रथम चिह्न, आगमसूचक लक्षण।

पूर्ववत् (सं० अव्य०) पूर्वस्येव पूर्वेण तुल्यं वा क्रिया, इवार्थे वति। १ पहलेकी तरह क्रियान्वितभेद। २ पूर्वतुल्य, पहलेकी तरह, जैसा पहले था वैसा ही। (क्ली०) पूर्वं कारणं विषयतया अस्त्यस्य मतुप्, मस्य व। ३ कारण द्वारा कार्यानुमान, किसी कार्यका वह अनुमान जो उसके कारणको देख कर उसके होनेसे ही किया जाय। अनुमान तीन प्रकारका है, पूर्ववत्, शेषवत् और सामान्यतोदृष्ट। यहां उनका विषय बहुत संक्षेपमें लिखा जाता है। कारण और कार्यके मध्य पहले कारणकी सत्ता रहती है, पीछे अर्थात् उत्तरकालमें उसके द्वारा कार्यकी उत्पत्ति होती है, इसीसे पूर्वशब्दका अर्थ कारण और शेष शब्दका अर्थ कार्य है। अतएव जहां कारण द्वारा कार्यका अनुमान होता है, उसका नाम पूर्ववत् है। मेघकी उन्नति देख कर वृष्टि होगी, इस प्रकार अनुमान करनेका नाम पूर्ववत् अनुमान है। यहां कारण द्वारा कार्यका अनुमान होता है। वृष्टिका कारण मेघ है, वही कारण देख कर कार्यानुमान होनेसे पूर्ववत् अनुमान हुआ है।

पूर्ववत् शब्द—मत्वर्थप्रत्यय और वतिप्रत्यय, इन दोनों प्रकारसे व्युत्पादित हो सकता है। मत्वर्थ-प्रत्यय-पक्षमें पूर्ववत् शब्दका अर्थ पूर्वयुक्त और पूर्व-शब्दका अर्थ कारण है। वति-प्रत्ययार्थ होनेसे पूर्व-वत् शब्दका अर्थ पूर्वतुल्य होता है। जहां सम्बन्ध ग्रहणकालमें अर्थात् व्याप्तिज्ञानकालमें लिङ्गलिङ्गी वा साध्य-साधनका प्रत्यक्ष, पीछे प्रत्यक्ष-परिदृष्ट साधन द्वारा वैसा ही अर्थात् प्रत्यक्षदर्शनयोग्य साध्यका अनुमान होता है, वहां पूर्वदृष्टके तुल्यरूप साध्यका अनुमान होता है, इस कारण उस अनुमानका नाम पूर्ववत् है। महानसमें धूम और वह्निका सम्बन्ध वा व्याप्ति गृहीत हुई है। कालान्तरमें वैसा ही अर्थात् महानस-दृष्ट धूमके समान धूम देख कर पर्वतादि पर वैसा ही अर्थात् महानस-दृष्ट वह्निके समान वह्निका अनुमान होता है। यही पूर्ववत् अनुमान है। जहां व्याप्तिग्रहणकालमें साध्य और साधन दोनोंका प्रत्यक्ष होता है, वहां वैसे ही साधन द्वारा वैसे ही साध्यका अनुमान होनेसे पूर्ववत् अनुमान हुआ करता है। (न्यायदर्शन) सांख्यदर्शनमें भी यह अनुमान स्वीकृत हुआ है। वीत और अवीतके भेदसे अनुमान दो प्रकारका है। इस वीत अनुमानके भी फिर दो भेद हैं, पूर्ववत् और सामान्यतोदृष्ट। उक्त अनुमानके सम्बन्धमें न्यायदर्शन और वाचस्पति मिश्रका मत एक-सा है।

पूर्ववयस् (त्रि०) पूर्वं वयः, कालावस्थाभेदोऽस्य। १ बाल्यावस्थान्वित, छोटी उम्रवाला। २ बाल्यावस्था, लड़कपन।

पूर्ववयस (सं० क्ली०) पूर्वं वयः कर्मधा० वेदे अच्समासान्तः। बाल्यवयस, छोटी उम्र।

पूर्ववयासिन् ( सं० त्रि० जीवनका पूर्व वा प्रथमकाल, बचपन ।

पूर्ववर्त्तिन् ( सं० त्रि० ) पूर्व वर्त्तते वृत-णिनि । प्राक्-वर्त्तिमात्र, जो पहले हो या रह चुका हो, पहलेका ।

पूर्ववह् ( सं० त्रि० ) पूर्व वहनकारी, आगे ले जानेवाला ।

पूर्ववाद ( सं० पु० ) पूर्वो वादः । १ राजद्वारमें प्रथमाभियोग, व्यवहार शास्त्रके अनुसार वह अभियोग जो कोई व्यक्ति न्यायालयमें पहले उपस्थित करे, पहला दावा, नालिश ।

पूर्ववादिन् ( सं० पु० ) पूर्व वादोऽस्त्यस्येति पूर्ववाद-इनि । प्रागभियोक्ता, पूर्ववाद-कारक, वह जो न्यायालय आदमें पूर्ववाद या अभियोग उपस्थित करे, मुद्दई ।

पूर्ववायु ( सं० पु० ) पूर्वदिक्भवः वायुः । पूर्व दिशासे वहनेवाली हवा, पूर्वी हवा । इसका गुण—पर्व दिशासे जो हवा वहती है वह मधुर और लवणरसविशिष्ट, स्निग्ध, अम्लपित्तजनक और रक्तपित्तवर्द्धक होती है; विशेषतः जो क्षतरोग, विषरोग, अथवा व्रणरोगविशिष्ट हैं वा जिनका शरीर श्लेष्मज है, उनके लिये यह हवा विशेष अनिष्टकर है। किन्तु जो वायुरोगा, श्रान्त हैं अथवा जिनके शरीरका कफभाग सूख गया है, उनके लिये उक्त हवा विशेष उपकारी है ।

पूर्ववार्षिक ( सं० त्रि० ) पूर्व वर्षाणां एकदेशिस० 'कालात् ठञ्' इति ठञ्, उत्तरपदवृद्धिः । जो वर्षाके पहले हो ।

पूर्ववाह् ( सं० पु० ) पूर्वे वयसि वहति वह-ण्वि । पूर्व-वयसमें वाहक, वचपनमें ले जानेवाला ।

पूर्वविद् ( सं० त्रि० ) पूर्व वेत्ति विद-क्विप् । पूर्ववृत्तान्त-वेत्ता, पुरानी वातोंको जाननेवाला, इतिहास आदिका ज्ञाता ।

पूर्ववृत्त (सं० क्ली०) पूर्ववृत्तं । प्राचीनवृत्त, इतिहास ।

पूर्ववैरिन् ( सं० पु० ) पूर्वशत्रु, पहलेका दुश्मन ।

पूर्वशारद ( सं० त्रि० ) पूर्व शारदः एकदेशिसमासः, 'अवयवाद्वृतोः' इति अण् उत्तरपदवृद्धिः । शरत्ऋतुका पूर्व भव, जो शरत् ऋतुके पहले हो ।

पूर्वशीर्ष ( सं० त्रि० ) पूर्व की ओर मस्तकयुक्त ।

पूर्वशैल (सं० पु०) पूर्वः शैलः । उदयपर्वत, उदयाचल ।

पूर्वसक्थ ( सं० क्ली०) पूर्व सक्थ्नः एकदेशि-समासः । ( उत्तरमृग-पूर्वाच्च सक्थ्नः । पा ५।४।९८ ) इति अच् समासान्तः । सक्थिका पूर्वभाग ।

पूर्वसद् ( सं० त्रि० ) सामने बैठा हुआ ।

पूर्वसन्ध्या ( सं० स्त्री० ) प्रातःकाल ।

पूर्वसमुद्र ( सं० पु० ) पूर्वः समुद्रः । पूर्ववर्त्तिसमुद्र, पूर्वसागर ।

पूर्वसर ( सं० त्रि० ) पूर्वः सन् सरतीति पूर्व-सृ ( पूर्वे कर्त्तरि । पा ३।२।१९ ) इति ट । अग्रगामी, आगे चलनेवाला ।

पूर्वसागर ( सं० त्रि० ) पूर्व देशं सरतीति अण् । अग्रगामी ।

पूर्वसारिन् (सं० त्रि०) पूर्व सरति गच्छतीति सृ-णिनि । पूर्वगामी, पहले जानेवाला ।

पूर्वसू ( सं० त्रि० ) पूर्व वा प्रथमोत्पन्न ।

पूर्वस्थ ( सं० त्रि० ) पूर्वो तिष्ठति स्था-क । पूर्वस्थित ।

पूर्वहूति ( सं० स्त्री० ) पूर्वाह्वान ।

पूर्वहोम ( सं० पु० ) अग्रदेय होम, पहले दिया जानेवाला होम ।

पूर्वा ( सं० स्त्री० ) पूर्व-टाप् । १ पूर्वादिक्, पूर्वदिशा, पूरव । पर्याय—प्राची, परा, माघोनी, ऐन्द्री, माघवती । २ पूर्वाफाल्गुनी देखो ।

पूर्वा—१ अयोध्या प्रदेशके उन्नाव जिलान्तर्गत एक तहसील वा उपविभाग । यह अक्षा० २६° ८´ से २६° ४०´ उ० और देशा० ८०° ३७´ से ८१° ६´ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण ५४७ वर्गमील है। इसमें १० परगने और ५३८ ग्राम लगते हैं ।

२ उक्त तहसीलका सदर । यह उन्नावसे दश कोस दक्षिण-पूर्व, अक्षा० २६° २७´ २०´´ उ० और देशा० ८०° ४८´ ५५´´ पू०के मध्य अवस्थित है । पहले यही नगर उन्नाव जिलेका सदर था । अङ्गरेजोंके अधीन आनेके बाद जब उन्नाव नगरमें शासन विभाग लाया गया, तब यहांकी समृद्धिका ह्रास हो गया। अभी यहांसे उन्नाव, रायवरेली, लखनऊ, कानपुर, वकसर आदि प्रसिद्ध नगर आनेका रास्ता है। प्रति सप्ताहमें

यहां दो बार हाट लगती और वर्षमें तीन बार मेला लगता है।

पूर्वाग्नि (सं० पु०) पूर्वस्थापित अग्नि, आवसथ्य अग्नि।

पूर्वाचल (सं० पु०) पूर्वः अचलः। पूर्वाद्रि, उदयाचल।

पूर्वातिथ (सं० क्ली०) सामभेद।

पूर्वातिथि (सं० पु०) गोत्रप्रवर ऋषिभेद।

पूर्वादि (सं० त्रि) पूर्वं आदिर्यस्य। पूर्व आदि करके शब्दगण। यथा—पूर्व, पर, अवर, दक्षिण, उत्तर, अपर, स्व, अन्तर। (स्त्री०) पूर्वा आदिर्यस्याः। २ पूर्वादि दिशा।

पूर्वाद्रि (सं० पु०) पूर्वः पूर्वदिक् स्थितो वा अद्रिः। उदयाचल। इसका पर्याय दिनमूर्द्धा है।

पूर्वाधिराम (सं० क्ली०) पूर्व भारतमें प्रचलित रामका पूर्वाख्यान।

पूर्वानिल (सं० पु०) पूर्वः अनिलः। पूर्वदिक्भव वायु, पूरवकी हवा।

पूर्वानुयोग (सं० पु०) दृष्टिवादभेद। दृष्टिवाद पांच प्रकारका है,—प्रतिकर्म, सूत्र, पूर्वानुयोग, पूर्वगत और चूलिका।

पूर्वानुराग (सं० पु०) अनुराग या प्रेमका आरम्भ, किसी-के गुण सुन कर अथवा उसका चित्र या रूप देख कर उत्पन्न होनेवाला प्रेम। साहित्यमें पूर्वानुराग उस समय तक माना जाता है, जब तक प्रेमी और प्रेमिकाका मिलन न हो। मिलनेके उपरान्त उसे प्रेम या प्रीति कहते हैं।

पूर्वान्त (सं० पु०) पूर्वपदका अन्तिम। पूर्वकोटि देखो।

पूर्वापर (सं० त्रि०) पूर्वश्च अपरश्च। १ पूर्व और अपर देश, अगला और पिछला। २ आनुपूर्विक, क्रमानुसार, आगे पीछे। (पु०) ३ पूर्व और पश्चिम।

पूर्वापर्य (सं० क्ली०) पूर्वापरयोर्भावः ष्यञ् न उत्तरपद वृद्धिः। पूर्वापरका भाव।

पूर्वापहाना (सं० स्त्री०) पूर्वमपहीयते अप-हा-कर्मणि ल्युट्, अजादित्वात् टाप्। पूर्वापहान कर्म।

पूर्वापुप् (सं० त्रि०) धनादि द्वारा पूर्वस्तोताओंका पोषक।

पूर्वाफाल्गुनी (सं० स्त्री०) नक्षत्रोंमें ग्यारहवां नक्षत्र। इसका आकार पलंगकी तरह माना जाता है और इसमें दो तारे हैं। पूर्वफल्गुनी देखो।

पूर्वाभाद्रपद (सं० पु०) नक्षत्रोंमें पचीसवां नक्षत्र। विशेष पूर्वभाद्रपदमें देखो।

पूर्वाभाद्रपदा (सं० स्त्री०) नक्षत्र देखो।

पूर्वाभिभाषिन् (सं० त्रि०) पूर्वमभिभाषते अभि-भाष-णिनि। पूर्ववक्ता, पहले बोलनेवाला।

पूर्वाभिमुख (सं० त्रि०) पूर्वमुख।

पूर्वाभिषेक (सं० पु०) १ प्रथम अभिषेक। २ एक प्रकार-का मन्त्र।

पूर्वाम्बुधि (सं० पु०) पूर्वः अम्बुधिः। पूर्व समुद्र।

पूर्वाराम (सं० क्ली०) बौद्धसंघारामभेद, एक प्रकारका बौद्धसंघ या मठ।

पूर्वार्चिक (सं० क्ली०) सामवेदका प्रथम अंश या पूर्वार्द्ध।

पूर्वार्जित (सं० त्रि०) पूर्वं अर्जितः। पूर्वमें उपार्जित, पहलेका अर्जन या जमा किया हुआ।

पूर्वार्द्ध (सं० पु०) पूर्वोऽर्द्धः। प्रथमार्द्ध, किसी पुस्तक-का पहला आधा भाग, शुरूका आधा हिस्सा।

पूर्वार्द्धकाय (सं० पु०) शरीरका पूर्वार्द्ध वा सम्मुख-भाग।

पूर्वार्द्ध्य (सं० त्रि०) पूर्वार्द्धे भवः पक्षे यत्। पूर्वार्द्ध-भव, जो पूर्वार्द्धसे उत्पन्न हुआ हो।

पूर्वावेदक (सं० पु०) पूर्वमावेदयतीति आ-विद्-णिच्-ल्यु। जो अभियोग उपस्थित करे, वादी, मुद्दई।

पूर्वाशिन् (सं० त्रि०) पूर्व-अश-णिनि। पहले भोजन करनेवाला।

पूर्वाषाढ़ (सं० पु०) पूर्वाषाढ़ा देखो।

पूर्वाषाढ़ा (सं० स्त्री०) पूर्वा चासौ आषाढ़ा चेति। अश्विनी आदि सत्ताईस नक्षत्रोंमेंसे बीसवां नक्षत्र। इसका आकार सूर्यकी तरह माना जाता है और इसमें चार तारे हैं; मतान्तरसे यह हस्तिदन्ताकृति और दो तारका युक्त है।

इस नक्षत्रके अधिष्ठात्री देवता जल हैं और यह अधो-मुख नक्षत्र है। इस नक्षत्रमें जन्मग्रहण करनेसे राक्षस होता है। यह नक्षत्र नकुलजातीय है। शतपद-चक्रा-नुसार नामकरण करनेसे प्रथमादि पादमें यथाक्रम 'भू, ध, फ, ढ़' इन अक्षरोंके नाम होंगे; पूर्वाषाढ़ा नक्षत्रके

प्रथम पादमें जन्म होनेसे धनुराशि और शेष तीन पादमें मकरराशि होती है। इस नक्षत्रमें जन्म होनेमें बृहस्पतिकी दशा होती है। इसका प्रति नक्षत्रमें ४।६ मास, प्रतिपादमें १।२।१५ दिन, प्रति दण्डमें २८।३० दण्ड और प्रति पलमें २८।३० पल भोग रहता है।

इस नक्षत्रमें जन्मग्रहण करनेसे वालक सभी मनुष्यों द्वारा स्तूयमान, अनुगत, देवताभक्त, वन्धुओंका माननीय, अत्यन्त पटु तथा वैरियोंका दण्ड-स्वरूप होता है।

कोष्ठीप्रदीपमें लिखा है,—

"भूयोभूयस्तूयमानानुरक्तो-
भक्तो देवे वन्धुमान्योऽतिदक्षः।
पूर्वापाढ़ा जन्मकाले यदि स्या-
दापाढ़ः स्याद्वैरिवर्गे नितान्तं॥"

पूर्वाशिन् ( सं० लि० ) पूर्वभोजी, पहले खानेवाला।

पूर्वाह्ण ( सं० पु० ) अह्नः पूर्वं पूर्वापरेत्यादिना एकदेशि समासः, ततष्टच् ( अह्नोऽह्न एतेभ्यः। पा ५।४।८८ ) इति अह्नादेशः ततो णत्वं ( अह्नोऽदन्तात्। पा ८।४।७ ) पुंस्त्वञ्च। ( पा २।४।२६ ) १ त्रिधा-विभक्त दिनमानका प्रथम भाग, दिनमानके तीन भागमेंसे पहला भाग।

दिनमानका समान तीन भाग कर उसके प्रथम भागका नाम पूर्वाह्ण, मध्यभागका मध्याह्न और शेषभागका नाम अपराह्ण है। पूर्वाह्णकाल देवताओंका अर्थात् देवताओंके जो सब कार्य हैं, उन्हें इसी पूर्वाह्णकालमें करना होता है; इसलिये पूजादि पूर्वाह्णकालमें होती है।

पूर्वाह्णमें देवताओं, मध्याह्नमें मनुष्यों और अपराह्णमें पितरोंके कार्यादि करना उचित है।

२ द्विधाविभक्त दिनका पूर्वभाग, दिनका पहला आधा भाग, सवेरेसे दुपहर तकका समय।

पूर्वाह्णक ( सं० पु० ) पूर्वाह्णे जातः वुन् ( पूर्वाह्णापराह्णार्द्रा-मूलप्रदोषावस्कराद्वुन्। पा ४।३।२८ ) १ पूर्वाह्णजात, पूर्वाह्ण सम्बन्धी, पूर्वाह्णका। ( पु० ) स्वार्थे कन्। २ पूर्वाह्ण।

पूर्वाह्णतन ( सं० लि० ) पूर्वाह्णे भवः इति ट्यु, तुट् च। ( विभाषा पूर्वाह्णपराह्णाभ्यां। पा ४।३।२४ ) पूर्वाह्णभव, दिनके प्रथम भागमें होनेवाला।

पूर्वाह्णिक ( सं० लि० ) पूर्वाह्णः साधनतयाऽस्त्यस्य ठन्। पूर्वाह्णसाध्य कर्म, वह कृत्य जो दिनके पहले भागमें किया जाता है।

पूर्वाह्णेतन ( सं० लि० ) पूर्वाह्णभव।

पूर्वित ( सं० लि० ) १ जो पहले किया गया हो। २ पूर्व आमन्त्रित, पहले ही बुलाया हुआ। ३ पूर्वक।

पूर्विन ( सं० लि० ) पूर्वं कृतमनेन 'पूर्वादिनिः' इति इनि। पूर्वक्रियाकारक।

पूर्विनेष्ठ ( सं० लि०) पूर्वस्थित।

पूर्वी (हिं० पु०) १ पूरबमें होनेवाला एक प्रकारका चावल। २ एक प्रकारका दादरा जो विहार प्रान्तमें गाया जाता है और जिसकी भाषा विहारी होती है। ३ सम्पूर्ण जातिका एक राग जिसके गानेका समय सन्ध्या है। कुछ लोगोंके मतसे यह श्री रागकी रागिनी है और कुछ लोग इसे भैरवी तथा गौरी अथवा देवगिरि, गौड़ और गौरीसे मिल कर वनी हुई संकर-रागिनी भी मानते हैं। इसके गानेका समय दिनमें २५ दण्डसे २८ दण्ड तक है। (वि०) ४ पूर्व दिशासे सम्बन्ध रखनेवाला, पूरबका।

पूर्वीघाट ( हिं० पु० ) दक्षिण भारतके पूर्वी किनारे परका पहाड़ोंका सिलसिला। यह वालेश्वरसे कन्याकुमारी तक चला गया है और वहीं पश्चिमी घाटके अन्तिम अंशसे मिल गया है। इसकी औसत ऊँचाई लगभग १५०० फुट है।

पूर्वेण ( सं० अव्य०) पूर्व दिशा, देश या कालमें।

पूर्वेतर ( सं० लि० ) पूर्वभिन्न, पश्चिम।

पूर्वेद्यु : (हिं० पु० ) वह श्राद्ध जो अगहन, पूस, माघ और फागुनके कृष्णपक्षकी सप्तमी तिथिको किया जाता है।

पूर्वेद्युस् ( सं० अव्य० ) पूर्वस्मिन्नहनीति पूर्व-एद्युस् (सद्यः परुत-परार्येषमः परेद्यव्यद्य पूर्वेद्युरन्येद्युरिति। पा ५।३।२२ ) इति निपात्यते। १ पूर्वदिन। २ प्रातःकाल, सबेरा। ३ धर्मवासर।

पूर्वेषुकामशमी ( सं० स्त्री० ) १ पूर्वदिग्वर्त्ति नगरीभेद, पूर्वका एक नगर। पूर्वेषु कामशर्म्या भवः अण्, उत्तरपदवृद्धिः। २ पूर्वेषुकामशमसे उत्पन्न।

पूर्वोक्त ( सं० लि० ) पूर्वकथित, पहले कहा हुआ, जिसका जिक्र पहले आ चुका हो।

पूर्वोत्तरा ( सं० स्त्री० ) पूर्वस्याः उत्तरस्याश्चान्तराला दिक्। ईशान कोण, पूर्व और उत्तरके बीचकी दिशा।

पूर्वोत्पन्न ( सं० लि० ) पूर्वकालमें उत्पन्न।

पूर्व्य ( सं० त्रि० ) पूर्व्यैः कृतं ( पूर्व्यैः कृतमिनयौ । पा ४।४।१३३ ) इति य। पूर्व सिद्ध, पूर्व कृत।

पूर्व्यस्तुति ( सं० स्त्री० ) पूर्व ऋषियों द्वारा की हुई स्तुति।

पूलक ( सं० पु० ) पूल-ण्वुल्। १ तृणादिका स्तूप, घासका टीला या ढेर। २ धान्यतृणादिकी मुष्टि, मूंज आदिका बंधा हुआ मुट्ठा, पूल।

पूला ( हिं० पु० ) मूंज आदिका बंधा हुआ मुट्ठा, पूलक।

पूलाक ( सं० पु० ) पूलाक पृषोदरादित्वात् साधुः। तुच्छधान्य।

पूलास ( सं० त्रि० ) पूल-राशीकरणे घञ्, तमस्यति अस-क्षेपे अण्। तृणादिस्तूपविक्षेपक।

पूलासककुण्ड (सं० क्ली०) कुण्डस्य पूलासकः, राजदन्तादित्वात् पर-निपातः। कुण्डतृणादिका निवारक।

पूलिका ( सं० स्त्री० ) पूरिका रस्य ल। पूपभेद, एक प्रकारका पूआ।

पूलिया ( हिं० स्त्री० ) एक नीच मुसलमान जाति जो मलवार प्रदेशमें रहती है।

पूली ( हिं० स्त्री० ) छोटा पूला।

पूलीची ( हिं० स्त्री० ) मलवार प्रदेशकी एक असभ्य जाति।

पूल्य ( सं० क्ली० ) पूलाक, तुच्छ धान्य।

पूवा ( हिं० पु० ) पूआ देखो।

पूष ( सं० पु० ) पूषति पूष-क। १ ब्रह्मदारुवृक्ष, शहतूतका पेड़। २ पौषमास।

पूष—वरार राज्यके अन्तर्गत एक नदी। वासिम नगरके उत्तरवर्त्ती काटाग्रामसे यह निकल कर ३२ कोस दक्षिण-पूर्वकी ओर बहती हुई सङ्गमके समीप वेणगङ्गामें मिल गई है। जो अववाहिका पूष और काटापूर्णासे निकली है उसके ऊपर पार्श्वस्थ भूमि ही उर्वरा है।

पूषक ( सं पु० ) पूष-स्वार्थे कन्। १ ब्रह्मदारुवृक्ष, शहतूतका पेड़। २ शहतूतका फल।

पूषड़—१ वरारराज्यके वासिम जिलान्तर्गत एक तालुक। भूपरिमाण १२७३ वर्गमील है। इसमें २ नगर और ३०६ ग्राम लगते हैं।

२ उक्त तालुकका प्रधान नगर और सदर। यह अक्षा० १९° ५४' ३०" उ० और देशा० ७७° ३६' ३०" पू०के मध्य वासिम नगरसे १२ कोस दक्षिणपूर्वमें पूषड़ नदीके किनारे बसा हुआ है। यहांके अधिवासी हिन्दू हैं। दो सुप्राचीन हिन्दूमन्दिर और कितने ही ध्वंसावशिष्ट प्राचीन मन्दिर देखने होसे यहांकी पूर्व समृद्धिकी कल्पना की जाती है। अभी श्रीहीन होने पर भी तहसीलदारकी सदर कचहरी और राजस्वविभागीय कर्मचारियोंका आवास प्रायः पचास वर्षसे भी अधिक समयसे यहीं पर है।

पूषण् ( सं० पु० ) पूषतीति पूष-वृद्धौ ( श्वन उक्षण् पूषन् प्लीहक्लिन्। उण् १।१५८) इति कनिन् प्रत्ययान्तो निपात्यते। १सूर्य। यह सूर्य द्वादशादित्यमेंसे एक हैं। महाभारतमें बारह सूर्योंके नामकी जगह पर नौ ही सूर्यका उल्लेख है।

पौराणिक ग्रन्थमें पूषाकी द्वादशादित्यके मध्य गिनती तो है, पर वेदमें ऐसा देखनेमें नहीं आता। चारो वेदमें ही पूषाकी स्तुति है। पूषाका धातुगत अर्थ पोषक वा परिपालक है। तैत्तिरीय-ब्राह्मणमें लिखा है, कि "पूषा पशूनां प्रजनयिता।" (१।७।२।४) अर्थात् पूषा पशुओंके प्रजननकारी हैं। तैत्तिरीय संहिताके मतसे, "पूषा वा इन्द्रियस्य वीर्यस्य प्रदाता।" पूषा ही इन्द्रिय वा वीर्यके प्रदानकारी हैं।

इस प्रकार वेदमें पूषा कहीं पशुओंके पोषक तथा परिवर्द्धक, कहीं मनुष्योंके सम्पत्ति-पोषक, कहीं गोताड़न-दण्डहस्त गोपाल और कहीं छागवाहन माने गये हैं; कहीं पर ऐसा भी उल्लेख मिलता है, कि उन्होंने सूर्यदेवके रूपमें निखिल जगत् परिदर्शन किया है। उनकी सहायतासे दिनरात होती है। कहीं पर वे अपनी भगिनीके अनुरागी, ऐन्द्रजालिकोंके पृष्ठपोषक और पाणिग्रहणकालमें विवाहमण्डपमें उपस्थित हैं। अनेक स्थानों पर वे इन्द्र और भगके साथ स्तुत अर्थात् पूजित हुए हैं। तैत्तरीय संहितामें लिखा है, कि रुद्रका यज्ञभाग न देनेके कारण उन्होंने पूषाके दाँत तोड़ दिये थे। निरुक्त और इसके परवर्त्ती ग्रन्थोंमें पूषा सूर्यरूपमें ही वर्णित हुए हैं।

पूषण ( सं० त्रि० ) पूष्णः पृथिव्या इदं अण् वेदे न वृद्धिः नोपधालोपः। पार्थिव पदार्थ, मिट्टीकी बनी चीज।

पूषणा ( सं० स्त्री० ) पूष-ल्यु, स्त्रियां टाप्। कुमारानुचर मातृभेद, कार्त्तिकेयकी अनुचरी एक मातृकाका नाम।

पूषण्वत् ( सं० त्रि० पूषण-मतुप् मस्य वः। पुष्टियुक्त।

पूषदन्तहर ( सं० पु० ) पुष्णः सूर्यभेदस्य दन्तं हरति हृ-अच्। दक्षयज्ञ कालमें पूषाके दन्तोत्पाटक शिवांश वीरभद्र, शिवके अंशसे उत्पन्न वीरभद्रका नाम, जिसने दक्षके यज्ञके समय सूर्यका दाँत तोड़ा था।

पूषध्र ( सं० पु०) वैवस्वत मनुके एक पुत्रका नाम।

पूषभाषा ( सं स्त्री० ) पूषेव सूर्यइव भाषते इति भाष-अच्-टाप्। इन्द्रनगरी, सुरपुरी।

पूषमित्र ( सं० पु० ) गोभिलका एक नाम।

पूषराति ( सं० पु० ) पूषा तदाख्यो देवो रातिर्दाता यस्य। सूर्यादेय वस्तु।

पूषा ( सं० स्त्री० ) १ पृथिवी। २ दाहिने कानकी एक नाड़ीका नाम।

पूषा ( हिं० पु० ) सूर्य। पूषण् देखो।

पूषा—विहार प्रदेशके दरभङ्गा जिलान्तर्गत अङ्गरेज गवर्मेण्टकी एक भूसम्पत्ति। भूपरिमाण ४५२८ एकड़ है। तिरहुत कलकृरीकी पुरानी नत्थीसे जाना जाता है, कि १७९६ ई०में लोदापुर, पुषा, चाँदमारी और देशपुर आदि स्थानके मालिक सर्दारोंने अङ्गरेजराजके उक्त स्थान निष्कर दान दिया और एक कवाला भी लिखा, ताकि उनके उत्तराधिकारिगण कोई आपत्ति न कर सकें। १७९८ ई०में वखतियारपुर तककी वन्यभूमि उसके साथ मिला दी गई। १८७२ ई० तक यह स्थान गवर्मेण्टकी अश्वपालवृद्धिका अड्डा रहा। १८७५ ई०में यहां कृषिकार्य सम्वन्धी एक कारखाना, १९०४-में एक कालेज और उद्योग-शिल्पशाला (Research Laboratory) खोली गई। यहां तमाकू, फूल और धानकी अच्छी खेती होती है।

पूष्मात्मज ( सं० पु० ) पूष्णः आत्मजः। मेघ, वादल। सूर्यसे ही वृष्टि होती है, इसलिए पूषात्मज शब्दका अर्थ मेघ होता है।

पूषासुहृद् ( सं० पु० ) पूष्णोऽसुहृद्। शिव, महादेव। शिवजीने दक्षयज्ञकालमें स्वीय अंशज वीरभद्ररूपमें सूर्यका दाँत तोड़ा था, इसलिए उनका नाम पूषासुहृद् पड़ा।

पूस ( हिं० पु० ) अगहनके वाद और माघके पहलेका महीना, हेमन्त ऋतुका दूसरा चान्द्रमास। इसकी पूर्णमासी तिथिको पुष्य नक्षत्र पड़ता है।

पृक्का ( सं० स्त्री० ) स्पृश्यते इति स्पृश्-वाहुलकात् कक्, पृषोदरादित्वात् साधुः। १ शाकविशेष, असवरग नामका गन्ध द्रव्य। इसका व्यवहार औषधोंमें होता है। पर्याय—मरुन्माला, पिशुना, देवीलता, लघु, समुद्रान्ता, वधु, कोटिवर्षा, लङ्कायिका, मरुत्, माला, स्पृक्का, कोटिवर्षा, लङ्कायिका, तस्कर, चोरक और चण्ड। गुण—पकने पर मधुर, हृद्य, पित्त और कफनाशक। २ पृक्कापुष्प। ३ लताकस्तूरी।

पृक्त ( सं० क्ली० ) पृच्यते-स्म, संवध्यते स्मेति पृच-सम्पर्के क्त। १ धन। ( त्रि० ) २ सम्पर्कयुक्त, सम्बन्धवाला।

पृक्ति ( सं० स्त्री० ) पृच-भावे क्तिन्। १ सम्पर्क, सम्बन्ध, लगाव। २ स्पर्श, स्पृष्टि, छूना।

पृक्थ ( सं० क्ली० ) धन, सम्पत्ति।

पृक्ष ( सं० पु० ) अन्न, अनाज।

पृक्षस् (सं० पु०) पृच-वाहु० असि सुट्‌च। अन्न, अनाज।

पृक्षयाम ( सं० पु० ) अन्न-नियमन स्तोत्र वा यज्ञ।

पृक्षध् ( सं० स्त्री० ) प्र-क्षध्-क्विप्, वेदे प्रशब्दस्य सम्प्रसारणं। प्रकृष्टक्षुधा।

पृच्छक ( सं० त्रि० ) १ जिज्ञासाकारी, प्रश्न करनेवाला, पूछनेवाला। २ अनुसन्धित्सु, जिज्ञासु, जाननेकी इच्छा रखनेवाला।

पृच्छना ( सं० स्त्री० ) जिज्ञासा करना, पूछना।

पृच्छा ( सं० स्त्री० ) प्रश्न, सवाल।

पृच्छ्य ( सं० त्रि० ) पृच्छ वाहुलकात् कर्मणि क्यप्, सम्प्रसारणं। जिज्ञास्य, जो पूछने योग्य हो।

पृत् ( सं० स्त्री० ) पृ-पालने क्विप्, तुक् च। १ सेना, फौज। २ संग्राम, युद्ध, लड़ाई।

पृतना ( सं० स्त्री० ) प्रियते इति पृङ्-व्यायामे वाहुलकात् तनन्, गुणाभावश्च। १ सेना, फौज। २ वाहिनीत्रय, एक सेनाविभाग। अमर और भरतने लिखा है, कि २४३ हाथी, २४३ रथ, ७२९ घुड़सवार और १२१५ पैदल सिपाही कुल २४३०-का समुह पृतना कहलाता है। व्याप्रियन्तेऽत्र योद्धारः इति तनन्। ३ संग्राम, लड़ाई। ४ मनुष्य, आदमी।

पृतनाज् ( सं० त्रि० ) सेनाजेता, सेना जीतनेवाला।

पृतनाजित् ( सं० त्रि० ) १ सेनाजित्। ( पु० ) २ एकाह भेद।

पृतनाज्य ( सं० क्ली० ) संग्राम, युद्ध।

पृतनानी ( सं० पु० ) पृतना नामक सेनाका अफसर।

पृतनापति ( सं० पु० ) सेनापति।

पृतनाषाट् ( सं० पु० ) पृतनासाह देखो।

पृतनासाह् ( सं०पु०) पृतनां सहते सह-ण्वि। इन्द्र। इस साह् शब्दका षाट् रूप होनेसे षत्व होगा, दूसरी जगह नहीं।

पृतनासाह्य ( सं० क्ली० ) परकीय सेनाविभव।

पृतनाहव ( सं० पु० ) पृतनासु हवः, ह्वे ञो भावेऽनुपसर्गस्येत्यप्, सम्प्रसारणञ्च। संग्राममें रक्षणार्थ आह्वान, युद्धमें रक्षाके लिए पुकारना।

पृतन्या ( सं० स्त्री० ) सेना, फौज।

पृतन्यु ( सं० त्रि० ) युद्धेच्छु, जो युद्ध करना चाहता हो, जो लड़नेके लिये तैयार हो।

पृत्सुति ( सं० स्त्री० ) सेना, फौज।

पृत्सुध ( सं० पु० ) पृत्सु धीयते धा कर्मणि घञर्थे क। संग्राम, युद्ध।

पृथक् ( सं० अव्य० ) प्रथयतीति प्रथ विक्षेपे ( प्रथः कित सम्प्रसारणञ्च। उण् १।१३६ ) इति अजि कित्-सम्प्रसारणञ्च। १ भिन्न, अलग, जुदा। पर्याय—विना, अन्तरेण, ऋते, हिरुक्, नाना, वर्जन। २ इतर, नीच।

पृथकरण ( सं० क्ली० ) सम्मिलित वस्तुका भिन्नकरण, अलगाव, अलग करनेका भाव।

पृथक्कार्य ( सं० क्ली० ) भिन्न कर्म।

पृथक्क्रिया ( सं० स्त्री० ) अलग करनेका काम।

पृथक्क्षेत्र ( सं० पु० ) पृथक् भिन्नं क्षेत्रं उत्पत्तिस्थानं यस्य। एक ही पिता परन्तु भिन्न मातासे उत्पन्न सन्तान।

पृथक्च्छद ( सं० पु० ) अक्षोटवृक्ष, अखरोटका पेड़।

पृथक्ता ( सं० स्त्री० ) पृथक् होनेका भाव, अलगाव, अलहदगी।

पृथक्त्व ( सं० क्ली० ) पृथगित्यस्य भावः पृथक्-भावे क। पृथक् होनेका भाव, अलगाव।

पृथक्त्वच् ( सं० स्त्री० ) पृथक् त्वग् यस्याः टाप्। मूर्वालता। मूर्वा देखो।

पृथक्पर्णी ( सं० स्त्री० ) पृथक् पर्णानि यस्याः ( पाककर्णपर्णपुष्पफलेति। पा ४।१।६४ ) इति ङीप्। पिठवन नामकी ओषधि। पर्याय—पृश्निपर्णी, चित्रपर्णी, अंघ्रिवल्लिका।

पृथगात्मता ( सं० स्त्री० ) पृथक् आत्मा स्वरूपं यस्य, तस्य भावः तल्-टाप्। १ विवेक, विरक्तता, विराग। २ भेद, अन्तर।

पृथगात्मिका ( सं० स्त्री० ) पृथक् आत्मा स्वरूपं यस्याः-कापि अत इत्वं। व्यक्ति।

पृथग्जन ( सं० पु० ) पृथक् सज्जनेभ्यो विभिन्नो जनः। १ मूर्ख, बेवकूफ। २ नीच व्यक्ति, कमीना आदमी। ३ पामर, पापी।

पृथग्बीज ( सं० पु० ) पृथक् विभिन्नानि बीजानि यस्य। भल्लातकवृक्ष, भिलावां।

पृथग्भाव ( सं० पु० ) पृथक्त्व, अलग होनेका भाव।

पृथग्भूत ( सं० त्रि० ) जो अलग हुआ हो।

पृथग्विध ( सं० त्रि० ) पृथक् भिन्ना विधा यस्य। नानारूप।

पृथवान ( सं० पु० ) पृथिवी।

पृथवी ( सं० स्त्री० ) प्रथते विस्तारमेतीति प्रथ-षिवन् सम्प्रसारणञ्च ( प्रथे षिवन् सम्प्रसारणञ्च। उण १।१५० ) पृथिवी।

पृथा ( सं० स्त्री० ) कुन्तिभोजकी कन्या कुन्ती, पाण्डुराजाकी पत्नी। भागवतमें इस प्रकार लिखा है,—महाराज देवमीढ़के पुत्र शूर थे। इन्हीं शूरके औरस और मारिषाके गर्भसे वसुदेवादि दश पुत्र और प्रथा आदि पांच कन्याएं उत्पन्न हुईं। राजा शूरने अपने मित्र कुन्तिभोजको निःसन्तान देख पृथाको दत्तकपुत्री स्वरूपमें प्रदान किया। पृथाने बाल्यकालमें दुर्वासा मुनिको परिचर्यादिसे खुश कर उनसे देवाह्वानविद्या पाई। कुन्तीने कुमारी अवस्थामें एक दिन इस मन्त्रकी परीक्षा करनेके लिये सूर्यदेवका आह्वान किया। सूर्य मन्त्रके बलसे उसी समय उपस्थित हुए। यह देख कुन्ती भौंचक-सी रह गईं। बाद कुन्तीने हाथ जोड़ कर कहा,—मैंने

परीक्षार्थ इस मन्त्रका प्रयोग किया था, आपसे मुझे कोई प्रयोजन नहीं। इस पर सूर्यने कहा, 'देवदर्शन व्यर्थ नहीं जाते, तुझे गर्भधारण करना ही पड़ेगा। यदि कन्या समझ कर सङ्कोच करती हो, तो जिससे तुम्हारी योनि भ्रष्ट न हो, मैं वैसा ही करूंगा।' सूर्य इस प्रकार कुन्तीको गर्भाधान कर स्वर्ग चले गये। कुन्तीके भी उसी समय एक पुत्र हुआ। लोकलज्जाके डरसे कुन्तीने उस पुत्रको नदीमें फेंक दिया। पीछे पाण्डुके साथ इनका विवाह हुआ और उसी देवाह्वान-मन्त्रके बलसे कुन्तीने युधिष्ठिर, भीम और अर्जुन इन तीन पुत्रोंको पाया।

विशेष कुन्ती शब्द देखो।

पृथाज (सं० पु०) पृथायां जायते जन-ड। १ युधिष्ठिरादि कुन्तीके पुत्र। २ अर्जुनवृक्ष।

पृथापति (सं० पु०) पृथायाः पतिः। पाण्डुराज।

पृथिका (सं० स्त्री०) प्रथ-घञर्थे क, स्वार्थे क, अत इत्त्वं। शतपदी।

पृथिन् (सं० पु०) प्रथ-वाहुलकात् किन् सम्प्रसारणञ्च। वेणपुत्र पृथु नामक नृप।

पृथिवी (सं० स्त्री०) प्रथते विस्तारं गच्छतीति प्रथ-पिवन्, सम्प्रसारणञ्च, (प्रथेः पिवन् सम्प्रसारणञ्च। उण् १।१५०) ततो ङीप्। मर्त्यादिका अधिष्ठानभूत। पर्याय—भू, भूमि, अचला, अनन्ता, रसा, विश्वम्भरा, धरा, स्थिरा, धरित्री धरणी ज्या, क्षौणी, क्षिति, काश्यपी, वसुमती, सर्वंसहा, वसुधा, उर्वी, वसुन्धरा, गोत्रा, कु, पृथ्वी, अवनि, मेदिनी, मही, भूर, भूमि, धरणि, क्षोणि, क्षोणी, क्षौणि, क्षमा, अवनी, महि, रत्नगर्भा, सागराम्बरा, अब्धिमेखला, भूतधात्री, रत्नावती, देहिनी, पारा, विपुला, मध्यमलोकवर्त्मा, धरणीधरा, धारणी, महाकाण्डा, जगद्वहा, गन्धवती, खण्डनी, गिरिकर्णिका, धारयित्री, धात्री, सागरमेखला, सहा, अचलकीला, गो, अब्धिद्वीपा, द्विरा, इड़ा, इड़िका, इला, इलिका, उदधिवस्त्रा, इरा, आदिमा, ईला, वरा, उर्वरा, आद्या, जगती, पृथु, भुवनमाता, निश्चला, वीजप्रसू, श्यामा, क्रोड़कान्ता, खगवती, अदिति, पृथवी। (शब्दार्णव)

वैदिक पर्याय—गो, ग्मा, ज्मा, क्ष्मा, क्षा, क्षामा, क्षोणी, क्षिति, अवनि, उर्वी, पृथ्वी, मही, रिप, अदिति, इला, निऋति, भू, भूमि, पूषा, गातु, गोत्रा।

(वेदनिघण्टु १ अ०)

वेदमें पृथिवीशब्द पक्षान्तरमें अन्तरीक्ष नामसे भी उक्त हुआ है—

"स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां" (ऋक् १०।१२१।१)
'यद्वा पृथिवीत्यन्तरिक्ष नाम' (सायण)

श्रुति और स्मृतिका मत।

पृथिवीकी उत्पत्तिके विषयमें श्रुतिमें इस प्रकार लिखा है,—"आकाशात् वायुर्वायोरग्निरग्नेराप अद्भ्य पृथिवीचोत्पद्यते" (श्रुति) इससे प्रमाणित होता है, कि एक समय आकाश वा वाष्प समस्त जगन्मण्डलमें व्याप्त था। पीछे प्रत्येक वाष्पकणाके परस्पर आकर्षण और संघातसे अणु परमाणुकी उत्पत्ति हुई है। जैन-दर्शनमें लिखा है—"अण्वादीनां संघातात् द्व्यणुकादय उत्पद्यन्ते। तत्र स्वावस्थिताकृष्टशक्तिरेवाद्यसंयोगे कारणभावमापद्यते।" अणुओंके परस्पर संघातसे द्वि-अणु, त्रसरेणु आदि उत्पन्न हो कर आकाशमार्गमें फैल जाते हैं। धीरे धीरे जगद्व्यापकत्व और घनत्व प्राप्त होता है। अन्तमें उनके मध्य अवस्थित आकृष्ट-शक्ति ही आद्यसंयोगसे कारणता पाती है। इसके द्वारा एक जगद्व्यापी आणविक आकर्षणशक्तिका परिचय मिलता है। घनीभूत अणुमण्डलीके आकर्षणाधिक्यके कारण दूरवर्त्ती अपेक्षाकृत सूक्ष्मतर अणुओंकी गतिसे वायुका, पीछे द्रुतगमन और संघर्षणके कारण अग्निका, अग्निका उत्ताप घनीभूत हो कर शीतल होनेके समय जलका और उसी जलसे पृथिवीका अस्तित्व सूचित हुआ है।

ऋग्वेदसंहितामें (१।५९।२) अग्नि ही पृथिवीकी नाभि और ज्योतिरूप मानी गई है—

"मूर्द्धादिवो नाभिरग्निः पृथिव्या अथाभवदरती रोदस्योः।
तं त्वा देवासोऽजनयन्त देवं वैश्वानर ज्योतिरिदार्य्याय॥"

भाष्य—'अयमग्निर्दिवो द्युलोकस्य मूर्धा शिरोवत् प्रधानभूतो भवति। पृथिव्या भूमेश्च नाभिः संनाहकः रक्षक इत्यर्थः। अथानन्तरं रोदस्योर्द्यावापृथिव्योरयमरतिरधिपतिरभवत्। हे वैश्वानर तं तादृशं देवं दानादिगुणयुक्तं त्वा त्वां देवाः सर्वेदेवा आर्याय विदुषे मनवे यजमानाय वा ज्योतिरित् ज्योतीरूपमेवाजनयन्त उदपादयन्।"

सायणभाष्यके ऐसे अर्थसे यह सावित होता है, कि तेजरूप अग्नि ही स्वर्गादि सृष्टलोकका प्रधान है और वही ज्योतिरूपी वैश्वानर पृथिवी-रक्षक सूर्य हैं, इसमें सन्देह नहीं। सूर्यके आकर्षण और उत्तप्त रश्मिसे पृथिवीका रक्षण होता है, यह पौराणिक उपपत्ति और वैज्ञानिक तत्त्वसमुद्भूत ध्रुव सत्य वैदिक मतसे भी समीचीन माना जाता है।

वाजसनेयसंहितामें भी लिखा है—

"रुद्राः संसृज्य पृथिवीं बृहज्ज्योतिः समीधिरे।
तेषां भानुरजस्र इच्छुक्रो देवेषु रोचते॥"

(शुक्लयजु ११।५४)

इसके भाष्यमें महीधरने लिखा है,—"ये रुद्राः पृथिवीं पार्थिवं पिण्डं संसृज्य शर्करायोरश्मचूर्णैः संयोज्य बृहज्ज्योतिः प्रौढमग्निं समीधिरे सम्यक् दीपितवन्तः। तेषां रुद्राणां शुक्रः शुद्धो देदीप्यमानोऽजस्रः अनुपक्षीण इव देवेषु मध्ये भानुः दीप्तिः रोचते प्रकाशते इत्येवार्थः॥"

रुद्रगणने सूक्ष्म सिकतालौहकिट्ट और पाषाणचूर्ण मिला कर पिण्डाकारमें पार्थिव पृथिवीकी सृष्टि करके बृहज्ज्योति प्राप्त की। इसके फलसे रुद्रोंकी देदीप्यमाना दीप्ति देवताओंके मध्य प्रकाशित हुई थी। इससे स्पष्ट समझा जाता है, कि पिण्डाकार पार्थिव जगत् गोल है और स्थूल भूत यह लौहकीट्ट पाषाण चूर्णादि पदार्थ पाञ्चभौतिक विकृतिमात्र हैं तथा गन्धतन्मात्र परिणत हो कर पृथिवीका उत्पादक हुआ था। शतपथब्राह्मणके ("एवं वै पृथिवीभूतस्य प्रथमजा" (शतब्रा० १४।१।२।१०) आदि प्रयोगसे पृथिवीकी भूतोत्पत्तिकी कथा प्रकट होती है।

भगवान् मनुने जगत्की उत्पत्ति और सृष्टिके सम्बन्धमें जो वर्णन किया है, उसमें भी कोई मतपार्थक्य नहीं देखा जाता। उनके मतसे यह परिदृश्यमान विश्वसंसार एक समय गाढ़ तमसाच्छन्न था। वह अवस्था दृष्टिगोचर नहीं होती थी और न लक्षण द्वारा ही उसका पता चलता था। उस समय वह अवस्था ज्ञान और तर्कसे अतीत होकर सर्वतोभावमें निद्रित थी। पीछे स्वयम्भु भगवान्ने महाभूतादि चौबीस तत्त्वोंमें प्रवृत्तवीर्य हो कर इस विश्वसंसारको प्रकट किया और धीरे धीरे वे ही उस तमोवस्थाके ध्वंसरूपमें व्यक्त हुए थे। मनोमात्रग्राह्य सूक्ष्मतम अव्यक्त पुरुष ही शरीराकारमें प्रादुर्भूत हुए। विविध प्रजासृष्टिकी कामनासे उन्होंने अपने शरीरसे ध्यानयोग द्वारा पहले जलकी सृष्टि की। पीछे उस जलमें अपना शक्तिवीज मिलाकर सुवर्णवर्णोपम सूर्यके जैसा आभाविशिष्ट एक अण्ड निर्माण किया। उसके बाद सर्वलोकपितामह ब्रह्मरूपमें उन्होंने स्वयं उस अण्डके मध्य जन्म लिया। नर अर्थात् परमात्मासे प्रसूत होनेके कारण अपत्यप्रत्ययमें जलका नारा और नारा ब्रह्मरूपमें अवस्थित परमात्माके प्रथम आश्रयभूत होनेके कारण ब्रह्मका नारायण नाम रखा गया है। वे आदिकारण अव्यक्तानित्य और सदसदात्मक हैं। तत्कर्तृक उत्पादित उन प्रथम पुरुषको भी लोग ब्रह्मा कहते हैं। भगवान् ब्रह्माने इस ब्रह्माण्डमें ब्रह्ममानके संवत्सरकाल तक वास कर अन्तमें आत्मगत ध्यानवलसे उसे दो खण्ड कर डाला। इसके ऊर्द्ध्वखण्डमें स्वर्गादिलोक और अधोखण्डमें पृथिव्यादि, मध्य भागमें आकाश, अष्टदिक् और शाश्वत सभी समुद्र सृष्ट हुए। आत्मानुभवसे ब्रह्माने मनका उद्धार किया। मनस्फूरणके पहले महत्तत्त्वका विकाश हुआ था। इसके बाद विषयग्रहणाक्षम इन्द्रियोंकी सृष्टि हुई। अनन्तकार्योक्षेत्र, अहङ्कार और पञ्चतन्मात्रमें आत्मयोजनासे देवमनुष्यादि जीवोंका उद्भव हुआ। मूर्त्तिसम्पादक ये छह सूक्ष्मतम अवयव पञ्चभूतादिका आश्रय लिये हुए हैं, इसलिये वह आश्रयस्थान शरीर नामसे प्रसिद्ध हुआ है। आकाशादि महाभूत भी शरीरका आश्रय लेते हैं। महत्तत्त्व, अहङ्कारतत्त्व और पञ्चतन्मात्र इन सात दैवशक्तिकी सूक्ष्ममात्रासे इस जगत्की सृष्टि हुई है—अविनाशीकारणसे इसी प्रकार अस्थिर सभी कार्योंकी उत्पत्ति हुई है। आकाशादि सभी भूतोंमें पहलेको छोड़ कर और सभी भूत अपने अपने गुणातिरिक्त पूर्वके गुणको ग्रहण करते हैं। आकाशका गुण शब्द है; वायुका शब्द और स्पर्श; अग्निका शब्द, स्पर्श, और रूप; जलका शब्द, स्पर्श, रूप और रस तथा पृथिवीका गुण शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध है। अनन्तर सूक्ष्मपञ्चतन्मात्रसे स्थूलतर दृश्यमान पदार्थादिका उद्भव हुआ है। वह परमदेव (ब्रह्मा) जब जागरित

रहते हैं तब यह विश्वब्रह्माण्ड भी उस समय चेष्टित रहता है। उस शान्तात्माके निद्रा लेने पर विश्वब्रह्माण्ड भी निमीलित हो जाता है तथा विश्वसंसारमें महाप्रलय संघटित होता है। ब्रह्मरात्रके अवसान पर प्रसुप्तावस्थासे उत्थित और प्रतिबुद्ध हो स्वयं ब्रह्मदेव सृष्टिकार्यमें लग जाते हैं। परमात्मा कर्तृक सृष्टिकामनासे प्रेरित मन वा मवत्तत्त्वसे पहले शब्दगुणविशिष्ट आकाशकी उत्पत्ति और आकाशकी विकृतिसे वलवान् सर्व गन्धवह स्पर्शगुणात्मक पवित्र वायुकी उत्पत्ति हुई। वायुकी विकृतिसे तमोनाशक और समस्त वस्तुओंके प्रकाशक दीप्तिमान तेजः (रूप) उत्पन्न हुए। तेज विकृत हो कर ही जल (रस)-में परिणत हुआ, पीछे कालक्रमसे जलसे ही गन्धगुणसम्पन्ना पृथिवीकी उत्पत्ति हुई है। महाप्रलयावसानके वाद सृष्टिके पहले पञ्चभूतोंकी उत्पत्ति इसी प्रकार गोचरीभूत हुआ करती है, इसी तरह असंख्य असंख्य मन्वन्तर और लक्ष लक्ष वार विश्वकी सृष्टि और लय हुआ है। (मनु १५८० श्लोक)

ब्रह्माण्डादि विभिन्न पुराणोंमें भी निखिल विश्वका तमोमयत्व और अनादि अनन्तपरिव्याप्तत्व कल्पित हुआ है। इस तमोमय विश्वमें गुणसाम्य उपस्थित होनेके कारण क्षेत्रज्ञाधिष्ठित प्रधान-प्रकृतिका सृष्टिकाल आरम्भ हुआ और सबसे पहले ही सूक्ष्म और महद्गुणसंयुक्त अव्यक्त समावृत महत्तत्त्वको प्रादुर्भाव हुआ। सत्त्वगुणोद्रिक उसी महतत्त्वको सत्त्वगुणप्रकाशक मन कहते हैं। यही मन कारण नामसे प्रसिद्ध है। सत्त्वविद्गण महत्तत्त्वको ही सृष्टिकर्त्ता वतलाते हैं। सङ्कल्प और अध्यवसाय उनकी वृत्ति है, लोकतत्त्वार्थके हेतुस्वरूप धर्मादि उनका रूप और सत्त्व है, तथा सत्त्व, रजः और तमः उनका गुण है। महत्तत्त्व गुणत्रयविशिष्ट होने पर भी रजोगुणके आधिक्यवशतः उससे महत्परिवृत और भूतादि-विकृत अहङ्कारकी सृष्टि होती है। अहङ्कारमें तमोगुणकी अधिकता रहनेसे तमोगुणाक्रान्त भूतसमूहका आदिकारणस्वरूप भूततन्मात्र उत्पन्न होता है। उस भूततन्मात्रसे शब्दतन्मात्र और सच्छिद्र आकाशकी उत्पत्ति मानी जाती है। विकारजनक भूतादिसे शब्दतन्मात्र भूतादि कर्तृक पुनर्वार आवरित होनेके कारण उससे स्पर्शतन्मात्र और स्पर्शगुणयुक्त वायु उत्पन्न हुई। शब्दतन्मात्र और आकाशके आवरणसे स्पर्शतन्मात्रसे रूपतन्मात्र और तेजकी उत्पत्ति हुई। रूपतन्मात्रके आवरणसे रसतन्मात्र और जलका रसतन्मात्रके आवरणसे गन्धतन्मात्र और गन्धतन्मात्र रसतन्मात्र कर्त्तृक आवरित होनेसे गन्धगुणयुक्त क्षितिका आविर्भाव हुआ था*। इस प्रकार गन्धतन्मात्र शब्द-स्पर्श, रूप और रसकर्त्तृक समाविष्ट होनेके कारण शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्ध यही पांच गुण पृथिवीके माने गये हैं। केवल स्थूलभूतका ही यह नियम जानना चाहिये। भूतसमूह शान्त, घोर और मूढ़ गुणयुक्त होनेके कारण विशेष नामोंसे परिचित हैं। ये आपसमें अनुप्रविष्ट हो कर एक दूसरेके धारणकर्त्ता हुआ करते हैं। लोकालोकाचल परिवृत यह परिदृश्यमान सभी पदार्थ भूमिके अन्तर्भूत हैं। महदादि विशेषान्त सात पदार्थ आपसमें संमिश्रित हो कर पुरुषके अधिष्ठान प्राप्त होते हैं। उसी अव्यक्तके अनुग्रहसे अण्डको उत्पत्ति होती है। विशेष पदार्थसमूहसे प्रादुर्भूत अण्ड ब्रह्मकार्यकलापका कारणस्वरूप है। उस प्राकृत अण्डके विवृद्ध होनेसे ही भूतसमूहके आदिकर्त्ता प्रथम शरीरी हिरण्यगर्भ क्षेत्रज्ञ पुरुष जीवात्मासमूहकी सृष्टि करते हैं। स्वर्णमय सुमेरु पर्वत ही हिरण्यगर्भका गर्भ है, समुद्र उनका गर्भोदक और पर्वतगण उनके जरायु हैं। सप्तसमुद्र, सुमहत् पर्वतसमूह और शतसहस्र-नदी-परिवेष्टित सप्तद्वीपा पृथिवी, चराचर समुदाय विश्व और चन्द्र-सूर्य-ग्रह-नक्षत्र-वायु प्रभृति सभी लोकालोकसमूह इसी अण्डके अन्तर्भूत हैं। अण्डका वहिर्भाग भी दश गुण जल द्वारा परिवेष्टित है, उसके ऊपर दश गुण तेज, तेजके ऊपर दश गुण वायु, वायु दश गुण आकाश द्वारा और आकाश भूतगण द्वारा आच्छादित है।

भूतगण महत्परिवृत और महान् अव्यक्त द्वारा आवृत हैं। इस प्रकार अष्ट प्रकृति ही एक दूसरेका आवरण हो

* सांख्यकार कपिलने भी इस मतका प्रचार किया है—
"तत्र पृथिवी धारणभावेन प्रवर्तमाना चतुर्णामुपकारं करोति।
शब्दस्पर्शरूपरसगन्धवती पञ्चगुणा पृथिवी।"
(सांख्यतत्त्वकौ० १५।११)

कर अण्डेका आवरक हुई है। विकारिसमूहसे विकार-के आधाराधेयभावमें अष्ट प्रकृति ही एक दूसरेकी सृष्टि और प्रलयकालमें लय किया करती है।

(ब्रह्माण्डपु० प्रक्रियापाद ४र्थ अ० २३-८० श्लोक)

इससे प्रतिपन्न होता है, कि शास्त्रकार मनु और पुराणकारोंने वैज्ञानिक सत्यका पूर्णाभास पाया था। या तो उन्होंने योगबलसे इन समस्त सत्यका द्वारोद्घाटन किया हो, या प्रकृत वैज्ञानिक चर्चाप्रसूत इन समस्त घटनावलियोंको वे लिपिबद्ध कर गये हैं। धर्मप्राण हिन्दूके निकट ईश्वर वा स्रष्टाको एकत्वकल्पना नितान्त असम्भव नहीं है। इसी कारण इस सत्यसमूहका मूल सभी ईश्वरमें आरोपित हुआ है। वर्त्तमान भूविदोंने जगत्सृष्टिके आदिमें जो तमोमयत्वकी कल्पना की है, हम लोगोंके प्राचीनतम आर्य ऋषियोंने भी उस बातको दूसरे प्रकारसे व्यक्त किया है, ईश्वरशक्तिके विकाशसे भूत-तन्मात्र द्वारा आकाशादिकी सृष्टि हुई है यही वर्त्तमान वैज्ञानिकका Ether वा वाष्प है।

भूतत्त्वविदोंने जब वाष्पको ही जगत्की उत्पत्तिका मूलीभूतकारण बतलाया है, तब आकाशोत्पत्तिकी क्रिया कहांसे हुई? यह अवश्य स्वीकार करना पड़ेगा, कि मह तत्त्व सत्त्वरजः प्रभृति तीनों गुण अहङ्कार और भूत-तन्मात्र (१) किसी सूक्ष्मतर कल्पनाका फल है। उन्हींके सहयोगसे आकाशकी उत्पत्ति हुई है। पीछे आकाशादि-की विकृतिसे वायवादि रूपान्तरित हुआ है। उनके मत-से समग्र सौर-जगत् भी पृथिवी है और यह मानवाकाश ही पार्थिव पृथिवी। आकाश मण्डलस्थ ज्योतिष्क ग्रहगण-परस्पर पृथक् और वक्रभावमें भ्रमण करते हैं। सूर्य-ग्रहके समस्त नक्षत्रमण्डलका उद्भव, वायु-युक्त किरण जालसे जगत्का जलाकर्षण, उत्तरायण और दक्षिणायन कालमें रश्मिद्वयकी ह्रासवृद्धि, सुषुम्ना नामक रश्मिसे प्रतिदिन चन्द्रालोकवर्द्धन प्रभृति अनेक कथाओंकी एकता है, पर प्रभेद इतना ही है, कि वर्त्तमान वैज्ञानिकोंने पृथिवीकी भ्रमणशीलता और सूर्यके स्थायित्वकी कल्पना की है। भास्कराचार्य आदिके यह बात समर्थन करने पर भी लल्लाचार्य, ब्रह्मगुप्त और पुराणकारगण सूर्यका भ्रमणत्व स्वीकार करते हैं। परन्तु ब्रह्माण्डपुराणकारने ग्रहगणको वायुनिर्मित अदृश्य रश्मि-द्वारा ध्रुवनक्षत्र-में निबद्ध और यथानिर्दिष्ट पथ पर भ्राम्यमाण दिखला दिया है तथा ध्रुवपरिवेष्टित सूर्य भी भ्रमणशील हैं, यह भी लिखा है। (२)

(१) स्वीकार करनेकी बात है, कि ये सब शब्द सचमुच किसी वैज्ञानिक आलोचनासे सिद्धान्त हुआ है; इसका अर्थ भी उसी प्रकार स्वतन्त्रभावसे गृहीत हुआ करता है। ऋग्वेद (५।८५।१)-में पृथिवी ही सूर्यका आस्तरण मानी गई है।

पौराणिक कल्पित मत।

इस पृथिवीकी उत्पत्तिका विषय ब्रह्मवैवर्त्तपुराण प्रकृतिखण्डके सप्तम अध्यायमें इस प्रकार लिखा है,—भगवान् नारायणने एक दिन नारदसे कहा, महर्षे! कोई कोई कहते हैं, कि वह पृथिवी मधुकैटभके मेदसे उत्पन्न हुई है। किन्तु वह विरुद्ध मत तुम्हारे निकट व्यक्त करता हूं सुनो। पुराकालमें जब वे दुर्द्धर्ष दोनों असुर मधु-कैटभ विष्णुके साथ हजारों वर्ष तक युद्ध करके अन्तमें उनका अद्भुतवीर्य और युद्ध देख परितुष्ट हुए थे, तब उन्होंने कहा था, अच्छा, हम दोनों मरनेको राजी हैं, किन्तु जहां पृथिवी जलमग्न न हो, उसी स्थान पर हम दोनोंका वध कीजिये। इतनी बात कहते न कहते पृथिवी स्वयं आ कर उनके सामने व्यक्त हुई। अनन्तर वे दोनों मारे गये और उनके शरीरसे मेदोराशि उत्पन्न हुई। इस घटनासे जो पृथिवीका 'मेदिनी' नाम रखते हैं, उनका कहना है, कि पहले पृथिवी जलप्रवाहसे धोई जानेके कारण कृश हो गई थीं; पीछे दोनों असुरकी मेदोराशिके योगसे परिपुष्ट हुई हैं। किन्तु पृथिवीकी उत्पत्तिके सम्बन्धमें प्राचीनकालसे पुष्करतीर्थमें रह कर हमने साक्षात् धर्मसे सर्ववादि-सम्मत जो विवरण सुना है, वह तुमसे कहता हूं, सुनो। अति प्राचीन कालमें चिरजल-मग्न महाविराट् पुरुषके शरीर पर बहुत दिनों तक सर्वाङ्ग सङ्गी मैल जम गयी थी। कालक्रमसे वह मैल उनके प्रत्येक रोमकूपमें प्रविष्ट हो गयी जिससे पृथिवीकी उत्पत्ति हुई। हे मुने! पृथिवी उनके प्रत्येक रोमकूपमें स्थिरभावसे रह कर पीछे बारम्बार जलके ऊपर आवि र्भूत और कभी कभी जलके मध्य तिरोभूत होने लगीं।

(२) ब्रह्माण्डपुराण अनुषङ्गपाद ५५-५७ अध्याय।

इस प्रकार पृथिवी सृष्टिकालमें आविर्भूत, स्थितिकालमें जलके ऊपर स्थित और प्रलयकालमें जलमध्यगत होने लगीं। धीरे धीरे वसुधा प्रत्येक विश्वमें अवस्थान कर शैल, वन, सप्तद्वीप, सप्तसागर, हिमालय, मेरु, ग्रह, चन्द्र और सूर्यमें परिवृत हुईं। पीछे ब्रह्मा, विष्णु और शिव प्रभृति करके समस्त सुरलोक, समस्त पुण्यतीर्थ और पुण्य भारतवर्ष पर शोभित हुए। पृथिवीके अधोभागमें सप्त पाताल और ऊर्ध्वभागमें ब्रह्मलोक अवस्थान करने लगा। इस प्रकार पृथिवी पर समग्र विश्व निर्मित हुआ। इस विश्वके सर्वोच्च भाग पर गोलोक और वैकुण्ठधाम अवस्थित है। ये दोनों धाम नित्य हैं, उनका कभी भी ध्वंश नहीं है। इसके अतिरिक्त और सभी विश्व कृत्रिम तथा नश्वर हैं। हे ब्रह्मन्! प्राकृत प्रलय उपस्थित होने पर जब ब्रह्माका भी विलय होता है, तब सृष्टि प्रारम्भमें भगवान् विष्णु आत्म द्वारा महाविराट् पुरुषकी सृष्टि करते हैं। उस प्रलयके समय क्षितिकी अधिष्ठात्री देवी भी दिक्, आकाश और ईश्वर इन तीन सत्य पदार्थके साथ अवस्थान करती हैं। ये वराहकल्पमें सुर, मुनि, विप्र और गन्धर्व आदि कर्त्तृक पूजित हो कर पीछे वराहरूपधारी भगवान् विष्णुकी श्रुति-सम्मता पत्नी हुईं। इनके पुत्र मङ्गल और पौत्र घण्टेश हुए इत्यादि।

वसुधाने कहा—हे भगवन्! मैं आपके आज्ञानुसार वराहरूप धारण कर लीलाक्रमसे ही इस सचराचर विश्वमण्डलको धारण करूंगी। परन्तु मुक्ता, शुक्ति, हरिकी अर्चना, शिवलिङ्ग, शिला, शङ्ख, प्रदीप, मन्त्र, माणिक्य, हीरक, मणि, जपमाला, यज्ञसूत्र, पुष्प, पुस्तक, तुलसीदल, पुष्पमाला, कर्पूर, सुवर्ण, गोरोचना, चन्दन और शालग्राम-जल इन सब वस्तुओंको धारण न कर सकूंगी। क्योंकि उक्त द्रव्य यदि विना आधारके मेरे ऊपर रक्खे जांय, तो मुझे वड़ा ही क्लेश होगा। भगवान्ने कहा—हे सुन्दरि! जो मूढ़ व्यक्ति ये सब द्रव्य विना आधारके तुम्हारे ऊपर रखेंगे, दिव्य-परिमित सौ वर्ष तक कालसूत्र नरक वास करेंगे।

इस पृथिवीकी पूजा, मन्त्र, ध्यान, दान, स्तव और खनन आदिका विधिनिषेध विवरण विस्तार हो जानेके भयसे नहीं लिखा गया। (ब्रह्मवैवर्त्तपुराण प्रकृतिखण्डके ७म अध्यायमें पृथिवी-'पाख्यान देखो।)

उक्त पुराणके श्रीकृष्ण-जन्मखण्डमें लिखा है, कि मन्त्र, मङ्गलकुम्भ, शिवलिङ्ग, कुंकुम, मधुकाष्ठ, चन्दन, कस्तूरी, तीर्थमृत्तिका, खड्ग, गण्डकखड्ग, स्फटिक, पद्मराग, इन्द्रनील, सूर्यकान्तमणि, रुद्राक्ष, कुशमूल, निर्माल्य और हरिद्वर्ण मणि आदि पृथिवीके ऊपर नहीं रखनी चाहिये। ये सब द्रव्य पृथिवीके भारस्वरूप हैं। जो कृष्णभक्तिहीन और कृष्णभक्तोंकी निन्दा करते हैं, जो अपनी धर्माचारहीन और नित्य क्रिया नहीं करते, जिन्हें वेदवाक्यमें श्रद्धा नहीं है, जो पिता माता, गुरु, स्त्री, पुत्र और पोष्य-परिजनोंका प्रतिपालन नहीं करते, जो मिथ्यावादी और निष्ठुर हैं तथा जो सब मनुष्य गुरुनिन्दक, मित्रद्रोही, कृतघ्न, मिथ्यासाक्षिदाता, विश्वासघाती, न्यासहर, हरिनामविक्रयी, जीवघाती, गुरुद्रोही, ग्रामयाजी, लोभी, शवदाही और शूद्रगृहभोजी हैं, पृथिवी उनके भारसे पीड़ित रहती हैं। अलावा इसके जो पूजा, यज्ञ, उपवास, व्रत और नियम कुछ भी नहीं करते तथा सर्वदा गो, ब्राह्मण, देवता और वैष्णवोंसे द्वेष रखते हैं तथा जिनके मुखसे हरिकथा कभी नहीं निकलती और न भीतर हरिभक्ति ही है, वे पापिष्ठ हैं। पृथिवी उनके भारसे क्रान्त होती हैं। (ब्रह्मवैवर्त्त श्रीकृष्णजन्मख० ४अ०)

इस पृथिवी पर ग्रामशस्यादिकी उत्पत्तिके सम्बन्धमें विष्णुपुराण त्रयोदश अध्यायके प्रथमांशमें पृथुचरितमें इस प्रकार लिखा है,—पृथिवीपति सम्राट् पृथुके राजत्वके प्रारम्भमें प्रजाने दुर्भिक्षादि नाना क्लेशोंसे पीड़ित हो राजाके पास जा निवेदन किया, 'राजन्! धरित्री अराजक अवस्थामें सभी ओषधियां ग्रास कर गई हैं; इसलिये अन्नके अभावसे प्रजाका दिनों दिन क्षय होता जा रहा है। ऐसी अवस्थामें विधाताने आपको ही हम लोगोंका प्रतिपालक निर्दिष्ट कर दिया है। अतएव हे प्रजानाथ! हम लोग आपकी प्रजा हैं, जिससे हमलोगोंकी जीवनरक्षा हो, वैसी कोई जीवनौषधि हम लोगोंको प्रदान कीजिये।' राजा पृथु प्रजाकी कातरोक्ति सुन कर वसुन्धरा पर वड़े विगड़े और धनुर्वाण हाथमें ले कर उसी समय उनके प्रति दौड़ पड़े। इधर वसुन्धरा

ने भी पृथुराजाको उस अवस्थामें आते देख डरके मारे गोका रूप धारण कर लिया और ब्रह्मलोकादिकी ओर रवाना हुईं, पर कहीं भी उन्हें चैन न मिला। जहां जहां वे जा कर ठहरती थीं, वहीं उन्हें मालूम पड़ता था, कि पृथु राजा हाथमें शरासन लिये सामने खड़े हैं। अन्तमें प्राणके भयसे वसुधा देवीने राजासे कहा, 'हे नरेन्द्र! आप मुझे वध करनेके लिये उद्यत हुए हैं; किन्तु स्त्रीहत्या करना महापाप है, क्या यह आप नहीं जानते?' इस पर राजाने कहा, 'यदि एक दुष्ट व्यक्तिका विनाश करनेसे बहुतोंकी जीवन रक्षा हो, तो वैसी हिंसासे पाप नहीं होता, वरं पुण्य ही होता है।' वसुन्धराने फिर निवेदन किया, 'हे प्रजानाथ! आप यदि प्रजाके उपकारके लिये मेरी हत्या करते हैं, तो बताइये, आपकी प्रजाका वासस्थान कहां होगा? राजाने जवाब दिया, 'वसुधे! तुम मेरा शासन ग्राह्य नहीं करती, इसीसे तुम्हें विनाश करके मैं अपने योगबलसे प्रजाको धारण करूंगा।' राजाके इस प्रकार कहने पर पृथिवी डर गईं और उन्हें प्रणाम कर बोलीं, 'राजन्! आप यदि चाहें, तो मैं फिर आपको सभी जीर्ण ओषधियां दे सकती हूं, पर हां! आप मुझे एक वत्स दें और तमाम समतल करवा डालें। ऐसा होनेसे ही मेरा दूध गिर कर सब जगह समान भावमें फैल जायगा।' पृथुराजने पृथिवीके अनुरोधसे धनुष्कोटि द्वारा बहुसंख्यक पर्वतको अपने स्थानसे हटा दिया और नतोन्नत भूभागको इस प्रकार समतल करवा डाला जिससे पृथिवी प्रचुर शस्य उत्पादन कर सकें। महाराज पृथुके राजत्व-कालसे ही यह पृथिवी नगर ग्राम और प्रशस्त वणिक्पथ आदिमें विभक्त हुई हैं। कृषि, गोरक्षा और शस्यादि उसी समयसे सुचारुरूपमें सम्पन्न होने लगे। इसके पहले और कभी भी ऐसा नहीं हुआ था। पृथुराजने प्रजाकी भलाईके लिये स्वायम्भुव मनुको वत्सकी कल्पना करके अपने हाथसे इस पृथिवीसे शस्यादि दोहन किये थे, इसीसे भूमिका पृथिवी नाम पड़ा है।

नैयायिकोंका मत।

न्यायके मतसे यह पृथिवी गुरु और रसयुक्त है। इसमें रूप, नैमित्तिक द्रवत्व और प्रत्यक्षयोगिता विद्यमान है। स्पर्श, संख्या, परिमिति, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, वेग, द्रवत्व, गुरुत्व, रूप, रस और गन्ध ये चौदह इसके गुण हैं।

गन्ध दो प्रकारकी है, सौरभ और असौरभ। इन्हीं दो गन्धके हेतु पृथिवी है, अर्थात् जहां गन्ध है वहां क्षितिका अंश है, ऐसा जानना चाहिये। इस पृथिवीमें नाना प्रकारके रूप और छह प्रकारके रस विद्यमान हैं। इसका स्पर्श-अनुष्ण, अशीत और पाकज है।

पृथिवी दो प्रकारकी है, नित्य और अनित्य। परमाणुस्वरूपा पृथिवी नित्य और अवयवशालिनी पृथिवी अनित्य है। यह सावयव-पृथिवी देह, इन्द्रिय और विषय भेदसे तीन प्रकारकी है। इनमेंसे योनिजादि देहरूपा, घ्राणरूपा, इन्द्रियात्मिका और द्व्यणुकादि ब्रह्माण्ड पर्यन्त पृथिवी विषयात्मिका नामसे प्रसिद्ध है।

पाश्चात्य वा आधुनिक मतसे भूतत्व।

नदनदीगिरिमालासे ले कर आसमुद्र तक विस्तृत भूमिखण्ड-जिस पर हम लोग (मनुष्यमात्र ही) वास करते हैं, जिसके उत्पन्न जात द्रव्यसे हम लोग उदर भरते हैं, वही-सुजला, सुफला, शस्य-श्यामला भूखण्ड पृथिवी ही है। दिग्वलय ( दृष्टिव्यापिका Horizon ) परिवेष्टित वन उपवन आदि जो सब प्राकृतिक सौन्दर्य देख कर हम लोग विमोहित होते हैं, दैत्य दानव मानव और पशु पक्षी कीट पतङ्ग जिस भूमि पर विचरण करते हैं, वही भूमण्डल है। वायु और वाष्प जिस प्रकार जगत्के अङ्गाधीन हैं, सूर्यालोक भी उसी प्रकार जीवका प्राणदायी है। इसी कारण सूर्यके साथ पृथिवीका घनिष्ठ सम्पर्क सूचित हुआ है। विशेष आलोचना और अनुसन्धान करनेसे मालूम हुआ है, कि पृथिवीके उत्पत्तिकालसे भिन्न भिन्न युगोंमें भिन्न भिन्न जीव-जगत् स्रष्टाकी अपार करुणासे इस कर्मक्षेत्रमें प्रकाशमान हुआ था। पौराणिकी कल्पनासे आदि ( सत्य ) युगमें मत्स्य, कूर्म, वराह, नृसिंह आदि अवतारोंका आविर्भाव कल्पित हुआ है और उसी प्रसङ्गमें विभिन्न श्रेणीकी जीवदेहादिका वर्णन लिपिबद्ध हुआ है। परन्तु वैज्ञानिक अनुसन्धानसे आविष्कृत प्रस्तरीभूत अस्थिदेहके अवस्थानसे उस युगके मृत्तिकास्तरकी प्राचीनता यदि स्वीकार की जाय, तो यह स्पष्ट प्रतीत

होता है, कि पृथिवीकी प्रथमावस्थामें अद्भुताकार बृहदायतन अनेक जीव जगत्में विद्यमान थे।

यूरोपीय तत्त्वविदोंने पृथिवीजीवनके इतिहासको चार युगोंमें विभक्त किया है—१ ला, आर्कियन इरा ( Archaean Era ) वा युगमें Laurentian Period और Huronian Period नामक दो पूर्वतन प्रारब्ध विभागोंका उल्लेख है। २रा, पेलियोजोइक इरा ( Paleozoic Era ) वा युगके ( Silurian, Devoniar, Carboniferous ) विभागमें यथाक्रम कशेरुकास्थिविहीन जीव, मत्स्य और वृक्षलता शम्बूकादिका उद्भव देखा जाता है। ३रा, मेसोजइक ( Mesozoic Era ) युगके ( Triassic Jurassic Cretaceous ) कालमें एकमात्र सरीसृपका प्राबल्य लक्षित होता है। ४था, सिनोजइक ( Cenozoic Era ) युगके Tertiary और Quaternary विभागमें स्थूलचर्मा स्तन्यपायी जीव और मानवजातिकी उत्पत्ति होती है। इसके बाद Post Tertiary प्रभृति युगान्तरका भी उल्लेख देखा जाता है। त्रेता और द्वापरादि युगके पहले पृथिवीका अस्तित्व हम लोग भी स्वीकार करते हैं। सत्ययुगसे हिन्दूजातिकी वर्त्तमान पृथिवी है। मत्स्ययुगसे ही जब पृथिवीके जीवोंके इतिहासका प्रथम निदर्शन पाया जाता है, तब उसे प्रथम मान कर परवर्त्ती युगकी कल्पना की गई। १ला ( Age of Fishes ) २रा—सरीसृपयुग ( Age of Reptiles ) ३रा—स्तन्यपायीयुग ( Age of Mammals ) और ४था—मनुष्ययुग ( Age of Man )। पुराणाख्यानमें जीवशून्य अपार जलधि-जलमें मत्स्य ही जगत्का प्रथम जीव है। धीरे धीरे कूर्म, वराह, नृसिंह आदिका अधिष्ठान हुआ है। परमेश्वरकी इच्छा पर ही जब सृष्टि है, तब वे ही मानो भिन्न भिन्न जीवरूपोंमें अवतीर्ण हुए। ऐसी रूपक-कल्पना नितान्त अन्याय भी नहीं जाती। पुराणमें द्वितीय युगमें जिस प्रकार प्रकाण्ड शरीर और अद्भुतायतन कूर्मकी अवतारणा की है, उसी प्रकार द्वितीय युगान्तर प्राप्त 'प्लिसियोसोरस इकथियसोरस' आदि प्रकाण्डदेही सरीसृपका हम लोग निदर्शन पाते हैं। इसके बाद अस्थूलचर्मा स्तन्यपायी चतुष्पद जन्तुओंका आविर्भावकाल है। सबके अन्तमें मनुष्ययुग है—मनुष्य प्रथम जन्मकालमें अपेक्षाकृत निकृष्टाकार था। महामति डारुइनने इस विषयमें अनेक वादानुवाद किये हैं। यही कारण है, कि हम लोगोंके देशमें वामनरूपी मानवके पहले नृसिंहावतारका उल्लेख आया होगा। यह अनुमान जनसाधारणसे सत्य नहीं माने जाने पर भी पौराणिक उपाख्यानके मध्य रूपक रूपमें अनेक वैज्ञानिक सत्य सन्निवेशित है। विज्ञानके आलोकसे यदि देखा जाय, तो उससे अनेक लुप्त सत्यका उद्धार हो सकता है।

पाश्चात्य मतसे पृथिवीकी उत्पत्ति।

सूर्यके साथ पृथिवीका जो घनिष्ट सम्बन्ध है, वह सहजमें जाना जाता है। उनकी ज्योतिः-विस्फारित आलोकराशि नहीं पानेसे हम लोग कभी भी देख नहीं सकते और न समस्त जागतिक पदार्थ चिरप्राणता लाभ कर सकता। अभी प्रश्न हो सकता है, कि यह पालयित्री धरित्री और सर्वप्राणदायी सूर्य कहांसे आये ? इस पर यदि थोड़ा भी विचार किया जाय, तो हम लोगोंका कौतुहल बढ़ता है और हम लोग इस विस्तृत ब्रह्माण्डकी उत्पत्ति जाननेके लिये स्वतः इच्छुक होते हैं।

पृथिवी हम लोगोंका वासस्थान है, इसीसे पृथिवी तत्त्व जाननेके लिये हम लोग इतने व्याकुल हैं; किन्तु सौर जगत्के प्रत्येक ज्योतिष्कके साथ प्रत्येकका ऐसा विशेष सम्बन्ध है, कि एककी भी उत्पत्ति जाननेमें दूसरेकी भी उत्पत्ति उसके साथ जाननी होती है। किसी किसी जातिकी किम्वदन्तीमें सृष्टि-सम्पर्कीय जो कथा सन्निवेशित है, वह कल्पनाप्रसूत होनेके कारण अग्राह्य है। किन्तु प्राकृतिक नियमावलीकी पर्यालोचना द्वारा इस विषयमें जो सिद्धान्त हुआ है, वही वैज्ञानिक जगत्में परिगृहीत और जनसाधारणका अनुमोदित है।

सौर जगत् एक वृक्ष है, सूर्य उसके काण्ड और उपग्रहादि उसकी शाखा-प्रशाखा मात्र हैं। जर्मन-दार्शनिक काण्टने वैज्ञानिक नियमानुसार सृष्टिके सम्बन्धमें आलोचना करके स्थिर किया है, कि ग्रह और उपग्रहादि*

* उस समय केवल ६ ग्रह और ६ उपग्रह आविष्कृत हुए थे।

आकाशमार्गमें एक ही समतलपथसे सूर्यके चारों ओर चक्राकारमें घूमते हैं, कभी भी दैव-समाश्रित नहीं हो सकते, वरन् किसी साधारण नियम-बलसे यह समस्त सौर जगत् एक ही पथसे प्रधावित होता है, किसी पदार्थ द्वारा ज्योतिष्कगण परस्पर संयुक्त रहनेसे समसूत्रमें चल सकते थे, पर यथार्थमें इथरमय ( Ether ) आकाशमें ग्रहगण एक दूसरेसे अलग रह कर घूमते हैं। इथरके जैसे सूक्ष्मतर पदार्थमें संलिप्त रह कर ग्रहादिकी ऐसी गति क्यों हुई? काएटका कहना है, कि पहले सौर जगत् आवर्त्तमान विशृङ्खल वाष्पमय पदार्थराशिमें व्याप्त था। किसी किसी जगह वाष्पके घना रहनेके कारण माध्याकर्षणके बलसे वाष्प-जगत्के लघु अंश घने स्थानके वाष्पके साथ मिल कर एक एक गोलकमें परिणत हुए हैं।

हर्शल ( Sir William Herschel )-ने दूरवीक्षण यन्त्रकी सहायतासे आकाशमें भिन्न भिन्न अवस्थापन्न भिन्न भिन्न वाष्पखण्ड देख कर यह स्थिर किया है, कि प्रदीप्त नीहारिका राशिके अवस्थान्तरसे ही जगत्की अभिव्यक्ति है और आकाशमें आज भी जो सब नीहारिका विद्यमान हैं, कालक्रमसे वह भी एक एक ज्योतिष्कमें परिणत होंगी आधुनिक ज्योतिर्विदोंने परीक्षा द्वारा उक्त मतका समर्थन किया है। लैप्लेस ( Laplace )-ने सौरजगत्का गति-सामञ्जस्य देख कर जो कारण निर्देश किया है, वह भी पूर्वमतका समर्थन करता है। उनके मतसे आकाशमें अभी जो ग्रह उपग्रह विराजित हैं, वे एक समय ( सौरजगत्‌को आदिम अवस्थामें) विशाल गोलाकार ज्वलन्त वाष्पराशिमें व्याप्त थे। क्रमशः वह वाष्पराशि एक आवर्त्तन-शलाका अवलम्बन करके अपने चारों ओर घूमती थी। इस प्रकार वाष्पराशि शीतल हो कर केन्द्रकी ओर संकुचित होने लगी। सङ्कोचनके अनुसार घूमनेवाले सभी पदार्थोंकी गतिकी वेगवृद्धिसे केन्द्रातिगशक्ति बढ़ती है। घूमते हुए गोलकके कटिदेशकी गति सबसे अधिक है, इस कारण वहांकी केन्द्रातिगशक्ति उसी परिमाणमें अधिक है। गोलकके प्रत्येक अंशकी केन्द्रातिगशक्ति भी उस अंशकी माध्याकर्षणशक्ति जब तक समानभावमें रहती है, तब तक लगातार घूमती रहेगी।* इस प्रकार उस वाष्प-गोलककी केन्द्रातिग-शक्तिके बढ़ जानेसे विषुव रेखासन्निहित स्थल केन्द्राकर्षणको अतिक्रम करके मूलांशसे विच्छिन्न हो जाता है और एक स्वतन्त्र अंगुरीयकाकार चक्ररूप धारण करता है। अवशिष्ट अंशसे फिर विच्छिन्न हो कर वह अतिविस्तृत वाष्पराशि कुछ स्वतन्त्र चक्रोंसे परिवेष्टित एक वृहत्तर गोलकमें परिणत होती है। वही हम लोगोंके सूर्य हैं। एक एक स्वतन्त्र चक्रके घनस्थानके आकर्षणसे चारों ओरके सभी छोटे छोटे अंश मिल कर एक एक स्वतन्त्र ग्रहरूपमें सृष्ट हुए हैं। पूर्वोक्त रूपसे परित्यक्त अतिविस्तृत चक्रके भीतरसे छोटे छोटे चक्र स्वतन्त्र हो कर जो सब ज्योतिष्क हुए हैं उनका नाम उपग्रह है। यदि किसी चक्रके सभी स्थानोंका घनत्व और उसके कारण आकर्षण भी समान हो, तो उक्त पदार्थराशि स्वतन्त्र गोलकमें परिणत न हो कर शनिग्रहके जैसे ग्रहके चारों ओर चक्राकारमें घूमती रहती है अथवा उस चक्रसे विच्छिन्न हो छोटी छोटी ग्रहमालाके रूपमें परिणत होती है।

लैप्लेसका मत वैज्ञानिक-जगत्‌में विशेष आदरणीय है। उनके मतानुसार सौर जगत्‌में सूर्य ही आदिम ज्योतिष्क हैं और सभी सूर्यसे विच्छिन्न हो कर आये हैं। पृथिवीके स्वभाव और उत्पत्तिका पता लगानेमें लिबनिज़ (Leibnitz ), लैप्लेस, हर्शेल (Sir John Herschel), दार्शनिक काण्ट (Kant) और स्वीडेनवर्ग (Swedenborg) आदि महापुरुषोंने बड़ा परिश्रम किया। लैप्लेसने निगमनप्रणालीसे नीहारिकाकल्पन ( Nebular hypothesis )-का जो सिद्धान्त स्थिर किया है, आधुनिक पण्डित सर विलियम टमसन और हेल्महलटस् व्याप्ति ( Induction ) प्रणालीसे उसी सिद्धान्त पर पहुंचे हैं।

पहले कहा जा चुका है, कि सूर्यके उत्तापके विना कोई भी कार्य नहीं हो सकता। छोटे पतङ्गके पंख आनेसे ले कर प्रकाण्ड पर्वतके चूर्णन तक सभी कार्य सूर्यके उत्तापसे सम्पादित होता है। सूर्यसे हम लोग पृथिवीका जीवन-रक्षाकारी जितना उत्ताप पाते हैं, कुल मिला कर

* कुम्हारका घूमता हुआ चक्र इसका एक प्रकृष्ट उदाहरण है।

उसका २१७००००००० गुणा उत्ताप वेकार इधर उधर पड़ता है। सूर्यसे इतना उत्ताप निकलने पर भी वह किस प्रकार अपने उत्तापकी रक्षा करनेमें समर्थ हुए हैं? प्राकृतिक नियमसे वाष्प शीतल होनेके समय संकुचित हो उत्ताप विक्षेप करता है। सूर्यरूप वाष्पगोलक शीतल हो कर जितना संकुचित होता है, उतना ही उसका उत्ताप बढ़ता है(१)। सूर्य देखो।

सूर्यपरित्यक्त वाष्पीय चक्र गोलकरूप धारण करके सूर्यके चारों ओर घूमता है। धीरे धीरे वह शीतल और घना हो कर तरल हो जाता है। तरल गोलकके घूमनेसे उसके दो मेरु कुछ दब जाते और मध्य देश स्फीत हो उठता है। (२) उक्त नियमानुसार सूर्यत्यक्त एक वाष्पचक्र पृथिवीकी गतिका परिमाण ले कर न्युटनने विषुवरेखास्थ प्रदेशकी उन्नति और मेरु-सन्निहित प्रदेशकी अवनतिका परिमाण स्थिर किया है। १७३६ ई०में फ्रान्सकी वैज्ञानिक सभासे क्लारो, लेमनियै आदि कुछ मनुष्य पृथिवीके वृत्तांशका परिमाण लेनेके लिये लाप्लाण्डदेश भेजे गये और उसी समयमें बुगें तथा कंदामिनने दक्षिण-अमेरिकाकी विषुवरेखाका परिमाण अवलम्बन करके अङ्कगणना द्वारा न्युटनका गणनफल प्रतिपादित किया।

वाष्पमय पृथिवी शीतल हो कर धीरे धीरे जब घनी अवस्थामें आई, तब सभी वाष्प तरल हुआ, इसका कोई निश्चय नहीं। कुछ तो उसी अवस्थामें पृथिवीके ऊपर रह गई और कुछ आज भी पृथिवीके ऊपर मौजूद है। पृथिवीका यह वाष्पावरण एक समय चन्द्र तक विस्तृत था, इसमें सन्देह नहीं। उस तरल अवस्थामें पृथिवीका उत्ताप २०००˚ सेण्टिग्रेड डिग्रीका परिमाण था। तापमान-यन्त्रके १००˚ उत्तापसे ही जल उबलने लगता है, २०००˚ उत्तापसे लौह प्रभृति धातुमय द्रव्य और अपरापर वस्तु यदि वाष्पाकारमें पृथिवीके ऊपर बह भी जाय, तो आश्चर्य ही क्या!

जिस आकाशमें अभी ग्रहगण अवस्थित हैं, वहांका उत्ताप बहुत कम है। उत्तप्त तरल पृथिवीने (२०००˚) शीतल आकाशपथमें घूम कर अपना उत्ताप बहुत कुछ घटा दिया। शीतलताके कारण तरल पदार्थ घना हो कर और भी दृढ़तर होने लगा। चन्द्रके आकर्षणसे ज्वार-भाटाके कारण पृथिवी और भी शीतल हो गई। इत्यादि कारणोंसे जब पृथिवी एक तरहसे शीतल होती आई, तब मेरुसन्निहित समुद्र बहते हुए हिमशैलकी तरह अर्द्धतरलावस्थापन्न जमी हुई पदार्थराशि पृथिवी पर जहां तहां बहने लगा। धीरे धीरे तरल पृथिवीके समस्त पृष्ठदेशने इस प्रकार जमी हुई पदार्थराशि पर आवृत हो कर एक आवरणकी सृष्टि की। किन्तु ऐसे सूक्ष्म आच्छादनसे आभ्यन्तरीण ज्वार-भाटा बंद नहीं हुआ। बीच बीचमें आवरणको छेद कर तरलपदार्थराशि प्रचण्ड वेगसे ऊपरकी ओर उत्क्षिप्त होने लगी। धीरे धीरे ऊर्द्धोत्क्षिप्त पदार्थराशि ही शीतल हो कर पर्वतरूपमें परिणत हुई।

अभी हम लोग पर्वतश्रेणी-समाकीर्ण वाष्पमण्डित उत्तप्त मरुमय पृथिवी देखते हैं। धीरे धीरे उत्तापका और भी ह्रास हुआ। जब शून्य स्थानमें बहते हुए जलीय-वाष्पका वाष्पाकारमें रहना असम्भव हो उठा, तब वही वाष्पराशि जम कर उत्तप्त जलाकारमें पृथिवी पर गिरी। पृथिवीके ऊपर वृष्टिपतन-युगका यह प्रथम आरम्भ है। उष्ण पृथिवीके ऊपर वृष्टि पड़ते ही वह उष्ण वाष्पाकारमें ऊपरको उठा। शीतल आकाशके संस्पर्शसे वह पुनः शीतल हो कर वृष्टिरूपमें जमीन पर गिरा। जलकी घनी घनी अवस्थाके परिवर्त्तनसे अन्धकाराच्छन्न पृथिवीने विद्युत्‌के आलोक और वज्रकी ध्वनिसे घनघटा बजा दिया। यह भौतिक विप्लव कब तक चला था, उसका कोई निश्चय नहीं है। जलके सारी पृथिवी पर फैल जानेसे वाष्पावरण कुछ पतला हो आया

(१) गणना द्वारा स्थिर हुआ है, कि सूर्य उत्तापशक्ति व्यय करके भी वर्षमें २२० फुट अपना व्यास संकुचित करते हैं। इस हिसाबसे प्रति शताब्दमें सूर्यका ४ मील संकोचन आवश्यक है। इस प्रकार एक समय सूर्यवाष्प बुध, पृथिवी-कक्ष, यहां तक कि सौर-जगत्‌मय व्याप्त था।

(२) मेरुसन्निहित स्थानकी अपेक्षा कोटिसन्निहित स्थानकी केन्द्रातिग गति अधिक होनेके कारण वह केन्द्रानुग शक्तिको अतिक्रम करके स्फीत होती है और दोनों मेरु विषुवरेखाकी ओर दब कर दोनों ओर चिपक जाता है।

और अस्फुट सूर्यरश्मिने वह दिगन्तव्यापी अन्धकार भेद कर अपने आलोकसे जलप्लावित पृथिवीको पुलकित कर डाला था।

भारतीय मतसे पृथिवीका आकार और स्वभाव।

भारतवर्षीय प्राचीनतम भूगोलविद् पण्डितोंने पृथिवीके आकारनिर्णयमें यथेष्ट बुद्धिमत्ताका परिचय दिया है। किसी किसी पुराणमें पृथिवीको त्रिकोण वा चतुष्कोणादिरूपमें बतलाया है।* विष्णुपुराण और भागवतमें पृथिवीका आकार पद्मपत्रके जैसा बतलाया है। सिद्धान्तशिरोमणिमें गणित और युक्तिबलसे धरणीका जैसा आकार और स्वभाव निर्णीत हुआ है, वह सर्वतोभावसे यूरोपीय ज्योतिर्विदोंका मत प्रतिपोषक है।

"भूमेः पिण्डः शशाङ्कज्ञकविरविकुजेज्यार्किनक्षत्रकक्षा।
वृत्तैर्वृत्तो वृतः सन् मृदनिलसलिलव्योमतेजोमयोऽयं।
नान्याधारः स्वशक्त्यैव वियति नियतं तिष्ठतीहास्य पृष्ठे,
निष्ठं विश्वञ्च शश्वत् सदनुजमनुजादित्यदैत्यं समन्तात्॥"
(सिद्धान्तशिरोमणि)

पञ्चभूतमय यह गोलाकार भूमिखण्ड चन्द्र, बुध, शुक्र, मङ्गल, बृहस्पति, शनि और नक्षत्रकक्षावृतसे आवृत हो कर बिना किसी आधारके आकाश-पथमें अपने शक्तिबल पर अवस्थित है; और उसी शक्तिके प्रभावसे देव-दैत्यादिके साथ विश्वसंसार अधिष्ठित है।

गोलाध्यायमें ब्रह्माण्डके गोलत्वका विशिष्ट प्रमाण मिलता है—

"भूभूधरत्रिदशदानवमानवाद्या ये
याश्च धिष्ण्यगमनेचरचक्रकक्षाः।
लोकव्यवस्थितिरुपर्युपरिप्रदिष्ठा
ब्रह्माण्डभाण्डजठरे तदिदं समस्तं॥"

ज्योतिर्विदोंने पृथिवी पर्वत, देवदानव, मानव और उपर्युपरि सप्तलोकोंकी व्यवस्थिति इस ब्रह्माण्डभाण्डोदरमें कल्पना की है। पृथिवीके गोलत्वका विषय नीचे लिखा जाता है।

यह परिदृश्यमान पृथिवी कदम्ब-पुष्पकी तरह गोल तथा वन, पर्वत और नगरादि परिशोभित है।*

"सर्वतः परतारामग्रामचैत्यचयैश्चितः।
कदम्बकुसुमग्रन्थिः केशरप्रसरैरिव॥"

भूगोल शब्दमें विस्तृत विवरण देखो।

पृथिवी गोल है, इसके प्रमाणार्थ भारतीय ज्योतिर्विदोंने जो युक्तियां अवलम्बन की हैं, वे सर्वतोभावसे ग्राह्य हैं। चन्द्रमाको अपना प्रकाश नहीं है, सूर्यकिरण द्वारा वे आलोकित होते हैं। पृथिवीके छायापात द्वारा सूर्यकिरणके अवरोधको चन्द्रग्रहण कहते हैं। उस समय पृथिवीकी जो छाया चन्द्रमा पर पड़ती है, वह हमेशा गोलाकार दिखाई देती है। धरित्री यदि गोलाकार नहीं होती, तो उसकी छाया कभी भी गोल दिखा नहीं पड़ती। ग्रहणके समय चन्द्रकी शृङ्गोन्नति ही गोलाकार छायापातका कारण है। चन्द्रग्रहण और शृङ्गोन्नति शब्द देखो।

मत्स्य और कूर्मपुराणमें पृथिवीका गोलत्व स्वीकृत हुआ है।

"उद्धृत्य पृथिवीच्छायां निर्मितो मण्डलाकृतिः।
स्वर्भानोस्तु बृहत् स्थानं तृतीयं यत् तमोमयं॥"
(कूर्मपु०पू० ४०।१५ और मत्स्यपु० १२८।६०)

किन्तु किसी किसी पुराणके मतसे वसुधाको समतल बतलाया गया है। महामति भास्कराचार्यने युक्ति द्वारा उस मतका खण्डन किया है—

"यदि समा मुकुरोदरसन्निभा भगवती धरणीतरणिः क्षितेः।
उपरि दूरगतोपि परिभ्रमन् किमु नरैरमरैरिव नेक्ष्यते॥"

पृथिवी यदि दर्पणोदरकी तरह समतल होती, तो उसके बहुत ऊपर भ्रमणशील सूर्य मनुष्यको हमेशा दिखाई देता अर्थात् कभी भी दिन रात संघटित नहीं होती।

* कोई कोई यूरोपीय-वैज्ञानिक पृथिवीके आकृतिगत सादृश्यसे उत्तर-दक्षिण अमेरिका और अफ्रिकाके त्रिकोणत्व और यूरोप-एशियाको चतुर्भुजत्वरूपमें कल्पना करते हैं। "It will be seen that the three continents of North and South America and Africa are triangular in shape and that the great continent of Europe and Asia, while it is more or less quadrilateral, sends great peninsulas into the Ocean" (Beale's World's Progress, p. 3.)

* यूरोपीय पण्डितोंने धरामण्डलको कमलानीबूकी तरह गोल और उत्तर-दक्षिणमें कुछ चिपटा बतलाया है।

पृथिवीके समतलत्व मतका निरसन और गोलत्व प्रतिपादनार्थं ज्योतिर्वित् लल्लाचार्य इस प्रकार कहते हैं—

"समता यदि विद्यते भुवस्तरवस्तालनिभाबहूच्छ्रयाः।
कथमेव न दृष्टिगोचरं नुरहो यान्ति सुदूरसंस्थिताः॥"

पृथिवी यदि समतल होती, तो तालप्रमाण बहुत बड़े बड़े वृक्ष दूरसे दृष्टिगोचर क्यों नहीं होते? इससे पृथिवीका गोलत्व ही सूचित हुआ है, कारण हम लोग जितने ही दूर बढ़ते जाते हैं, लक्ष्यवृक्ष क्रमशः छोटा दिखाई देने लगता है, अन्तमें वह बिलकुल अदृश्य हो जाता।

पृथिवीका गोलत्वनिबन्धन ही जो दिन रात होता है, सिद्धान्तज्योतिःशास्त्रमें वह प्रतिपन्न हुआ है। किन्तु पुराणशास्त्रमें दिवारात्रके निमित्त धरित्रीके मध्यस्थल पर सुमेरुपर्वतकी अवस्थिति निरूपित हुई है। उस पर्वतके अन्तरालमें सूर्यगमनके लिये पृथिवी अन्धकार समाच्छन्न होती है। भास्कराचार्यने उक्त मतका प्रतिवाद करके इस प्रकार युक्तिप्रदर्शन की है,—

"यदि निशाजनकः कनकाचलः किमु तदन्तरगः
स न दृश्यते।
उदगसौ ननु मेरुरथांशुमान् कथमुदेति च दक्षिण-
भागके॥"

सुमेरु पर्वत पर ही यदि रजनीका कारण हो, तो सूर्य जब उसके दूसरी ओर जाते हैं, तब उस स्वर्णपर्वतकी चमक दमक क्यों नहीं दिखाई देती? उक्त पर्वत तो हमेशा उत्तरकी ओर स्थित है, पर सूर्यदेव दक्षिणकी ओर अर्थात् सुमेरु पर्वतसे अत्यन्त दूरमें क्यों उदित होते? (यहां यह आपत्ति हो सकती है, कि बहुदूरस्थ सुमेरु पर्वत हम लोगोंके दृष्टिपथारूढ़ नहीं हो सकता। किन्तु अस्तकालमें जब हम लोग सूर्यको देखते हैं, तब तन्निकटवर्त्ती पर्वत क्यों नहीं दिखाई देगा? रूपक अंशको बाद दे कर यदि देखा जाय, तो सिद्धान्तज्योतिःशास्त्रके साथ पौराणिक मतका विशेष अनैक्य मालूम नहीं पड़ेगा। भूमण्डलके उत्तरमें सुमेरु पर्वत है। उत्तर-ध्रुव-नक्षत्रका निम्नस्थ भूभाग उसका शिखर कहलाता है। उक्त शिखरका देश देवभूमि स्वर्ग और तद्विपरीत दक्षिण ध्रुवका निम्नस्थ प्रदेश पाताल नामसे प्रसिद्ध है। यथार्थमें अधःप्रदेशका नाम पाताल है, इसी कारण अमेरिका अधःप्रदेश पाताल कहलाता है। भूमण्डलके उत्तरांशका रूपक नाम यदि सुमेरु हो, तो सुमेरु पर्वतको ही दिवारात्रका कारण कह सकते हैं। भूमण्डलकी गोलाई दिवारात्रका कारण है, यह ज्योतिःशास्त्र-सम्मत है। सूर्यका सुमेरु पर्वतके अन्तरालमें जाना यह पौराणिक मत प्रकारान्तरमें उक्त मतका पोषण करता है। पुराणमें इस सुमेरुको स्वर्णमय बतलाया है। उत्तरकेन्द्रस्थ बृहज्ज्योति (Aurora Borealis) सुमेरुके स्वर्णमय रूपकत्वका कारण है।)

पृथिवी गोल होने पर भी प्रत्यक्षतः समतलक्षेत्रकी तरह क्यों दिखाई देती?

"अल्पकायतया लोकाः स्वस्थानात् सर्वतोमुखं।
पश्यन्ति वृत्तामप्येतां चक्राकारां वसुन्धरां॥"
(सूर्यसि०)

विपुल अवनीमण्डलके सम्बन्धमें मानवगण बहुत छोटे हैं, इसी कारण पृथिवी वास्तविक गोलाकार होने पर भी लोगोंको चक्राकार समतलक्षेत्रकी तरह दिखाई देती है। गोलाध्यायमें इसके और भी कितने प्रमाण मिलते हैं—

"समो यतः स्यात् परिधेः शतांशः पृथ्वी च पृथ्वी
नितरां तनीयान्।
नरश्च तत्पृष्ठगतस्य कृत्स्ना समेव तस्य प्रति-
भात्यतः सा॥" (गोलाध्याय)

भूमण्डलके विपुल होनेके कारण ही भूपरिधिका शतांश तत्पृष्ठस्थित मनुष्यके पक्षमें समतलरूपमें प्रतिभात होता है।

वसुधा जब गोल है, तब अवश्य ही ऊर्द्धाधः मानना होगा, तो फिर क्या कारण है, कि निम्नदिक्स्थ ग्रामनगरवासिगण स्खलित नहीं होते। वसुधा गोल होने पर भी उसके ऊर्द्ध अधः नहीं है, वह कल्पनामात्र है। सूर्यसिद्धान्तमें लिखा है:—

"सर्वत्रैव महीगोले स्वस्थानमुपरिस्थितं।
मन्यते ये यतो गोलस्तस्य कोर्द्धं क्वाप्यधः॥"
(सूर्यसिद्धान्त)

पृथिवी गोलाकार और आकाशमें स्थित है, इस-

लिये उसके ऊर्द्ध कहां है? और फिर अधः ही कहां है? भूमण्डल पर सभी अपने अपने स्थानको उपरिस्थित समझते हैं। इस विषयमें भास्कराचार्य और भी लिखते हैं,—

"यो यत्र तिष्ठत्यवनीं तलस्थामात्मानमस्या उपरिस्थितञ्च।
स मन्यतेऽतः कुचतुर्थसंस्था मिथश्च ते तिर्यगिवामनन्ति॥
अधः शिरस्काः कुदलान्तरस्था छाया मनुष्य इव नीरतीरे।
अनाकुलास्तिर्यगधःस्थिताश्च तिष्ठन्ति ते तत्र वयं यथात्र॥"

जो व्यक्ति जिस स्थान पर रहते हैं, उस स्थान पर रह कर ही वह धरातलको अपने पदतलके नीचे और अपनेको धरित्रीके ऊपर समझता है। पृथिवीका ४र्थ भाग (६०° अंश) स्थित व्यक्तिमात्रके ही धरामण्डलके ऊपर अधिष्ठित रहने पर भी तिर्यग्भावमें है ऐसा मालूम पड़ता है। फिर जो ठीक विपरीत भागमें (१८०° ऊपरमें) वास करते हैं, जलाशय-तीरस्थ मनुष्यके जलगत प्रतिविम्बकी तरह उन्हें हम लोग औंधे मुंह खड़े समझते हैं। फलतः यह एक भ्रममात्र है। इस स्थान पर हम लोग जिस प्रकार हैं, उसी प्रकार वे लोग भी उस स्थान पर सुखसे रहते हैं। सबोंके पदके नीचे धरणी और मस्तकके ऊपर अनन्त आकाश है। अभी प्रश्न हो सकता है, कि यदि पृथिवीकी शून्यमार्गमें अवस्थित हो, तो किस प्रकार वा किस आश्चर्य शक्तिवलसे मनुष्यादि जीव और विद्युत प्रस्तरखण्डादि भूपृष्ठ पर स्थिर है? आकर्षण-शक्तिवलसे पार्थिवपदार्थ पृथिवी पर संयत रह कर अनन्त शक्तिके आधार उस ईश्वरका नियम प्रतिपालन करते हैं। ज्योतिःशास्त्रमें पृथिवीका कोई दूसरा आधार कल्पित नहीं हुआ है। पण्डितप्रवर भास्कराचार्यने पुराणादिकी इन सब विषयोंकी धारणाको युक्ति द्वारा खण्डन किया है—

"मूर्त्तोधर्त्ता चेद्धरित्र्यास्तदन्यस्तस्याप्यन्योऽप्येवमत्रानवस्था।
अन्त्ये कल्प्या चेत् स्वशक्तिःकिमाद्ये किंनोभूमिः साष्टमूर्त्तेश्च मूर्त्तिः॥"

धरित्रीधारणके निमित्त यदि मूर्त्तिमत् आधार स्वीकार किया जाय, तो एकके वाद दूसरेको लेकर अनन्त आधार मानना पड़ेगा। फिर यदि शेषकी ही स्वीय शक्ति मानी जाय, तो वह शक्ति पृथिवीकी ही क्यों नहीं स्वीकार की जायगी २। पृथिवी भी सामान्य नहीं है। शास्त्रमें इसे शिवकी अष्टमूर्त्तिमेंसे एक बतलाया है। भास्कराचार्यने निम्नलिखित युक्तिसे इस विषयका उपसंहार किया—

"यथोष्णतार्कानलयोश्च शीतता विधौ द्रुतिः के कठिनत्वमश्मनि।
मरुच्चलो भूरचला स्वभावतो यतोविचित्रावत वस्तु शक्तयः॥"

जिस प्रकार सूर्याग्निमें उष्णता, चन्द्रमामें शीतलता, जलमें प्रवाह, पाषाणमें कठिनता और वायुमें चञ्चलता स्वाभाविक है, उसी प्रकार पृथिवी भी स्वभावतः ही अचला है। क्योंकि वस्तुशक्ति अति विचित्र है। एक अचला शब्द प्रयोगसे ही जो भास्करने पृथिवीका निराधारत्वप्रतिपादन किया है, सो नहीं; उससे पौराणिक कूर्मादि आधारविषयक कल्पना और बौद्धशास्त्रोक्त धरणीका निरन्तर अधोगमनमत निराकृत हुआ है। जो वस्तु स्वभावतः ही अचल है, उसे पकड़ कर रखना निष्प्रयोजन है। बौद्धाचार्यने जिस युक्ति और प्रमाण द्वारा पृथिवीका अधोगमन प्रतिपादन किया है, सिद्धान्तकारने उसी भ्रममतका खण्डन किया है—

"भपञ्जरस्य भ्रमणावलोकादाधारशून्या कुरिति प्रतीतिः।
खस्थं न दृष्टञ्च गुरू क्षमातः खेऽधः प्रयातीति वदन्ति वौद्धाः॥" (गोलाध्याय)

बौद्धाचार्यका कहना है, कि इतस्ततः राशिचक्रका भ्रमण देख कर ही वसुमती आधारशून्य प्रतीत होती है।(३) ऊपर फेंका हुआ गुरु पदार्थ जिस प्रकार आकाशमें

(२) श्रीमद्भागवतमें अनन्तदेवको पृथिवीका आधार बतलाया है, उन अनन्तका दूसरा नाम सङ्कर्षण है।

(३) इस विषयमें बौद्धमत भी पौराणिक मतका विरोधी है। बौद्धगण पौराणिक मतका प्रतिवाद करते हैं, कि

नहीं ठहर सकता, नीचे गिर पड़ता है, उसी प्रकार गुरु भार पृथिवी भी अधोगामिनी होती है ।(४) बौद्धगण जिस कारणसे वसुन्धराके अधःपतन पर विश्वास करते हैं, भास्कराचार्यने उस कारणके निर्देश पर ही प्रतिवाद किया है—

"भूः केऽधः खलु यातीति बुद्धिर्बौद्धा मुधा कथम् ।
यातायातन्तु दृष्ट्वापि खे यत् क्षिप्तं गुरुक्षितिम् ॥"

आकाशमें निक्षिप्त गुरुपदार्थका पृथिवी पर यातायात देख कर ही धरणी नीचे जाती है, ऐसा जो कहते हो, सो भारी भूल है ।(५) ज्योतिर्विद्याविशारद भास्करका कहना है, कि उक्तशक्ति पृथिवीका आकर्षण छोड़ कर और कुछ भी नहीं है—

"आकृष्टशक्तिश्च मही तया यत् खस्थं गुरु स्वाभिमुखं स्वशक्त्या ।
आकृष्यते तत्पततीव भाति समे समन्तात् क पतत्वियं खे ॥" (गोलाध्याय)

पृथिवीमें आकर्षणशक्ति है, उसी शक्तिके बलसे शून्य मार्गमें फेंकी हुई गुरु वस्तु इसकी ओर आकृष्ट होती है। पृथिवी स्वयं चतुपार्श्वस्थ समान आकाशमें कहां पड़ेगी ? यथार्थमें विशाल आकाशके ऊपर नीचे नहीं है । स्वभावतः ही दण्डायमान मनुष्यके मस्तककी ओरको ऊपर और पादकी ओरको नीचे कहते हैं ।(६)

भारतवर्षीय भूगोलवित् पण्डितगण ग्राम-नगर-नदी-पर्वतादिका संस्थान निर्णय करनेमें बड़े ही असतर्क थे। भूगोलसंक्रान्त गणित गणनामें इन्होंने जैसी पारदर्शिता प्राप्त की थी, उसकी तुलनामें यह कुछ भी नहीं है। पुराणादिमें इस विषयके जो कुछ निदर्शन मिलते हैं, कालक्रमसे वे सब विलुप्त वा नामान्तरित हो गये हैं। इस कारण उन सब गुरुतर विषयोंका परित्याग कर गोलज्ञानका उपयोगी स्थान ही आलोचित होता है।

"लङ्का कुमध्ये यमकोटिरस्याः प्राक्पश्चिमे रोमकपत्तनञ्च।
अधस्ततः सिद्धपुरं सुमेरुः सौम्येऽथ याम्ये वड़वानलश्च॥
कुवृत्तपादान्तरितानितानि स्थानानि षड् गोलविदो वदन्ति।
लङ्कापुरेऽर्कस्य यदोदयः स्यात् तदा दिनार्द्धं यमकोटि पूर्यां
अधस्तदा सिद्धपुरेऽस्तकालः स्याद्रोमके रात्रिदलं तदैव ।"
(गोलाध्याय)

---

पृथिवीके यदि आधार रहता, तो उसके चारों ओर प्रत्यक्षराशिचक्र किसी हालतसे घूम नहीं सकता था, उस आधारसे अवश्य ही टक्कर लगता ।

(४) पृथिवीका नियत अधोगमन यदि स्वीकार किया जाय, तो पृथ्वीसे चन्द्रसूर्यादि ग्रहोंकी दूरता प्रतिमुहूर्त्तमें अधिक होती, पर वैसा नहीं है। इस कारण बौद्धाचार्यगण समस्त सौरजगत्के अनन्त आकाशमें अधःपतन स्वीकार करते हैं; यह संस्कृत ज्योतिष और पुराणमत-विरुद्ध है ।

(५) धरणी यदि निम्नगामिनी होती, तो आकाशमें निक्षिप्त पदार्थ उसके ऊपर ठहर जाता। कारण, गुरुभार पृथिवी अपेक्षाकृत लघु पदार्थसे और भी जल्दी गिर पड़ती, क्षिप्त पदार्थ किसी हालतसे उसको स्पर्श नहीं कर सकता था।

(६) १६८६ ई०में सर आइजक न्युटनने यूरोपखण्डमें पृथिवीके आकर्षणशक्तिका विषय पहले पहल प्रकाशित किया, किन्तु सैकड़ों वर्ष पहले भारतवासीको यह तत्त्व मालूम था। आनुषंगिक अन्यतत्त्वका आविष्कार करनेके कारण वैज्ञानिक जगत्में उनकी ख्याति फैल गई है। पृथिवीका केन्द्रस्थान ही पार्थिवाकर्षणका मूल है, इसे पहले पहल न्युटनने ही स्थिर किया। इसीका नाम माध्याकर्षण है। सभी ग्रह एक दूसरेके आकर्षणसे संबद्ध रह कर अपने अपने कक्ष पर लगातार घूमते हैं। भागवतके ५म स्कन्धके २२वें अध्यायोक्त "यथा कुलालचक्रेण भ्रमता सह भ्रमतां तदाश्रयाणां पिपीलिकादीनां गतिरन्यैव प्रदेशान्तरेष्वप्युपलभ्यमानत्वात्। एवं नक्षत्रराशिभिरुपलक्षितेन कालचक्रेण ध्रुवं मेरुञ्च प्रदक्षिणतः परिधावता सह परिधावमानानां सूर्यादीनां ग्रहाणां गतिरन्यैव नक्षत्रान्तरे राश्यन्तरे चोपलभ्यमानत्वात् ॥" इत्यादि वचनप्रमाणसे सूर्यादिग्रहोंका कालचक्रसे पृथक् पृथक् भ्रमणत्व सूचित होता है। फलतः नक्षत्रान्तर वा राश्यन्तरमें इनकी अन्य प्रकारकी गति उपलब्ध होती है। जगत्के अनन्तत्वकी कल्पना करनेसे सूर्यादिका भ्रमण उतना असंगत नहीं समझा जाता। इससे और भी मालूम होता है, कि सुदूर पृथिवीसे हम लोग जो सूर्यकी गति देखते हैं, वह काल्पनिक मात्र है। ग्रहोंका अपने अपने कक्ष पर घूमना ही माध्याकर्षण है।

माध्याकर्षण देखो।

भूमण्डलके मध्यस्थलमें लङ्का, पूर्वमें यमकोटि, पश्चिममें रोमकपत्तन, अधस्थलमें सिद्धपुर, उत्तरमें सुमेरु और दक्षिणमें वड़वानल (कुमेरु) है। गोलवित् पण्डितगण उक्त छह स्थानोंको भूपरिधिके पादान्तरित अर्थात् चतुर्थांश समानान्तरित रूपमें स्थित बतलाते हैं। लङ्कापुरमें जिस समय सूर्यका उदय होता है, उस समय यमकोटिमें दिन दो पहर, सिद्धपुरमें अस्तकाल और रोमकपत्तनमें दो पहर रात होती है।

ध्रुवोन्नति और अक्षच्छायाके अभाव द्वारा भूगोलका मध्यस्थल जाना जाता है।

"तेषामुपरिगो याति विषुवस्थो दिवाकरः।
नतासु विषुवच्छाया नाक्षस्योन्नतिरिष्यते॥"
( सूर्यसिद्धान्त )

दिवाकर विषुववृत्तस्थ हो कर उक्त लङ्का आदि चारों नगरके ऊपर होते हुए जाते हैं। इस कारण उन सब स्थानोंमें अक्षच्छाया और अक्षांशरूप ध्रुवोन्नति नहीं है। यह जान लेना आवश्यक है, कि अक्षच्छाया और ध्रुवोन्नति नहीं रहनेसे ही भूगोलके मध्यवर्त्ती पूर्वापर वृत्तका नाम निरक्षवृत्त पड़ा है। जिस दिन दिनरात समान रहती है, उस दिन सूर्य उस वृत्तके उपर हो कर भ्रमण करते हैं, इसीसे उसका विषुववृत्त नाम पड़ा है। वह वृत्त और निरक्षवृत्त यथार्थमें अभिन्न है।

दक्षिण और उत्तर मेरुके आकाशके ऊपर दो ध्रुवतारे हैं। निरक्षदेशके लोग उन तारोंको क्षितिजवृत्तके साथ संलग्न देखते हैं। इस कारण उक्त चार पुरीकी ध्रुवोन्नति नहीं है।

प्राचीन ज्योतिर्विदोंने जिस प्रमाणसे पृथिवीका मध्यस्थल गोल साबित किया है, वही दूसरे प्रकारसे सारी पृथिवीके सम्यक् गोलत्वका परिचायक हुआ है।

निरक्ष देशके मनुष्य दक्षिण और उत्तर-ध्रुवको क्षितिमण्डलके साथ संलग्न और निज मस्तकोपरिस्थ आकाशमें ध्रुवसंश्रित राशिचक्रको जलयन्त्रकी तरह भ्रमणशील देखते हैं। मध्य परिधिसे जितना ही उत्तर आगे बढ़ते हैं, यह राशिचक्र उतना ही दक्षिणमें अवनत और उत्तरध्रुव उन्नत दिखाई देता है। फिर मध्य परिधिसे दक्षिण वा उत्तर जितनी दूर आगे बढ़े, उतनी ही दूर तकका स्थान अपसार-योजन कहलाता है। इस अपसार-योजन द्वारा पृथिवीका अंश निरूपित होता है। निरक्षदेशके मनुष्य जिस प्रकार दोनों ध्रुवको क्षितिजके संलग्न देखते हैं, मेरुवासी मनुष्य भी नक्षत्रचक्रको उसी प्रकार देखते हैं।

मेरुदेशस्थ व्यक्तिगण उत्तरध्रुवको आकाशके बीचमें ( मस्तकके ऊपर ) और बड़वास्थित व्यक्तिगण दक्षिण-ध्रुवको अपने अपने मस्तकके ऊपर देखते हैं। उक्त दोनों व्यक्तियोंसे नक्षत्रचक्र क्षितिजके साथ लग्न और दक्षिण-वाममें भ्राम्यमाण देखा जाता है। जब देखते हैं, कि पृथिवीके ऊपर नीचे ( उत्तर और दक्षिण ) और बीचमें आकाश भूमि तथा नक्षत्रचक्र उस उस देशवासीके निकट समभावमें उन्नत और क्षितिज संलग्न है तब किस प्रकार पृथिवीके गोलत्व पर अविश्वास किया जा सकता है।

पाश्चात्यमत।

यूरोपीय वैज्ञानिकोंने जिस उपायका अवलम्बन कर पृथिवीका गोलत्व प्रतिपादन किया है, वह नीचे देते हैं।

पृथिवीका आकृतिनिरूपण ही वैज्ञानिकोंका एक महदुद्देश्य है। कारण, उससे ज्योतिःशास्त्रके अनेक तत्त्व परिस्फुट हो सकते हैं और भूलोकका व्यासांश ले कर द्युलोकस्थित नक्षत्रादिका अवस्थान और दूरत्वगणना सहज हो पड़ती है। दृष्टिव्यापिकाके मध्यस्थलमें दण्डायमान व्यक्तिका पृथिवीपृष्ठ गोलाकार और समतल तथा शिरोदेशस्थ उच्च आकाश क्रमशः ही दिग्वलयमें मिश्रित जैसा मालूम पड़ता है। उत्तर वा दक्षिणकी ओर जानेवाला व्यक्ति मेरुदेशस्थ नक्षत्रावली (Circumpolar Stars)की क्रमोन्नति और भिन्न ओरकी अवनति देखता है। समुद्रमें अर्णवपोतके धीरे धीरे दृष्टिसे गायब होते देखकर भी पूर्वतन ज्योतिर्विदोंने पृथिवीका गोलत्व स्वीकार किया है। आरिष्टटलके वर्णनसे जाना जाता है, कि गणितज्ञोंने भूपरिधि ४ लाख स्टाडिया स्थिर की है। एराटोस्थेनिसने पृथिवीकी आकृति निर्णय करनेमें मनोयोगी हो कर आनुषङ्गिक जो सब जागतिक व्यापार लक्ष्य किये थे, उन्हींका अवलम्बन करके वर्त्तमान वैज्ञानिकोंने पृथिवीका गोलत्व प्रतिपादन करनेमें सफलता पाई है। इजिप्तके उत्तरांशवर्त्ती सायनी ( Syene ) नगरमें उन्होंने सूर्यको

उत्तर क्रान्ति ( Summer Solstice )-सीमावर्त्ती और मस्तकोर्द्ध व लम्बरेखास्थित देखा तथा उस समय समान देशोंमें अवस्थित अलेकसन्द्रिया नगरीमें इसके शिरोविन्दुका अन्तर ७° १२´ और दोनोंका व्यवधान ५००० ष्टाडिया गणना करके पृथिवीकी परिधी २ लाख ५० हजार ष्टाडिया स्थिर की। परवर्त्ती पोसिडोनियस्ने भिन्न पथका अवलम्बन करके सूर्यके बदले तारेकी सहायतासे पृथिवीकी परिधी २ लाख ४० हजार ष्टाडिया प्रतिपन्न की। टलेमीने अपने भूविद्याविषयक ग्रन्थमें पृथिवी परिधिके ३६० अंशके एकांशको ५०० ष्टाडिया निरूपण किया है।

८१४ ई०में अरवराज खलीफा अल् मामुनने पृथिवीका आयतन जाननेके लिये दो दल ज्योतिर्विदोंको उत्तर और दक्षिण दिशामें भेजा। मिसोपोटेमिया नगरका बड़ा मैदान ही उनका केन्द्रस्थल था। किन्तु विशेष परिश्रम करने पर भी वे कृतकार्य न हो सके। अन्तमें फरासी-देशवासी फर्नेल (Fernel) नामक किसी व्यक्तिने पारिनगरके द्राघिमांशके ऊपर हो कर परिभ्रमणकालमें यानचक्रगति द्वारा जो दूरत्वका परिमाण स्थिर किया था, पीछे उसीकी सहायतासे ज्योतिष्कमण्डलकी आलोचनामें प्रवृत्त हो कर वे अज्ञात पृथिवीपरिधिके एक (डिग्री) अंशका परिमाण निरूपण करनेमें समर्थ हुए थे। १६१७ ई०में लेडेन ( Leyden ) नगरमें भूवित् स्नेल (Wsn·li) ने पृथिवीका परिमाण स्थिर करनेमें खूब चेष्टा की। उनका परिश्रमफल १७२९ ई०में मुसेनब्रुक ( Muschenbroek ) द्वारा परीक्षित हो कर प्रकाशित किया। रिचार्ड नरउड नामक किसी अङ्गरेजने १६३७ ई०की ११वीं जूनको लण्डन-द्राघिमाके सूर्यकी ऊँचाई ६२° १´ और १६३५ ई०की ६ठी जूनको यार्क द्राघिमाकी ऊँचाई ( Meridian altitude ) ५९° ३३´ निरीक्षण करके तथा दोनों नगरकी अन्तर्वर्त्ती दूरीका अवलम्बन कर वे जिस सिद्धान्त पर पहुंचे हैं, उससे डिग्रीका परिमाण ३६७१७६ फुट हुआ था।

१६६९ ई०में पण्डितवर पिकार्ड दूरवीक्षणकी सहायतासे द्राघिमांश निरूपण करनेमें समर्थ हुए थे। इसके लिये उन्हें पारी ( Paris )-के निकटवर्त्ती मेलभोसिनसे ले कर आमेन सन्निधिस्थ सोर्दों ( Sourdon ) नगर तक एक त्रिकोणव्याप्ति ( Triangulation ) स्वीकार करनी पड़ी थी। उसका परिमाण ८८५० ट्वाइज (Toise) निरूपित हुआ। इसीसे १ डिग्रीका परिमाण ५००६० ट्वाइज स्वीकार किया जाता है।

यूरोपखण्डमें आज तक पृथिवीका पूर्णगोलत्व स्वीकृत हुआ था तथा भूपरिमाण निर्देश करनेमें और कोई विशेष उपाय अवलम्बित नहीं हुआ। अन्तमें रीकर (Richer)-का अभिनव आविष्कार होते ही उस विषयमें गणितज्ञोंकी दृष्टि आकृष्ट हुई। इस समयसे पृथिवीका आकार गोल है, उस पर लोगोंको सन्देह होने लगा। उक्त विख्यात ज्योतिर्वित् भूवक्रता (Terrestrial refraction )-का निरूपण करनेके लिये फरासी-विज्ञान सभा ( Academy of Sciences of Paris ) द्वारा कायेन-( Cayenne ) द्वीप भेजे गये। वहां वे अपनी घड़ीमें २॥ मिनटका अन्तर देख कर चमत्कृत हुए। उक्त द्वीपमें २॥ मिनट कम रहनेके कारण उन्हें दोलक ( Pendulum )-की गति घटा देनी पड़ी। वारिन और दाशे ( Varin aud Dashayes )-ने अफ्रिका और अमेरिका देशमें तथा परवर्त्तीकालमें महामति न्युटनने अपनी 'प्रिन्सपिया' नामक पुस्तकमें इस विषयकी आलोचना पर अच्छी तरह समझा दिया है। पृथिवीकी विषुवरेखान्तर्वर्त्ती स्थानोंकी स्फीति तथा भू-केन्द्रके दूरत्वनिवन्धन- केन्द्रविमुखी ( Cantrifugal ) शक्तिकी प्रतिवन्धकता ही आकृष्टशक्तिके ह्रासका कारण है।

१६८४से १७१८ ई०के मध्य जे और डि केसिनी ( J and D Cassine )-ने भूवृत्तका परिमाण स्थिर करनेकी इच्छासे उत्तर पारीसे डनकार्क और दक्षिण पारीसे कोलियर तकके विस्तृत स्थानमें त्रिकोणव्याप्ति द्वारा जो परिमाण ग्रहण किया, उससे उत्तर और दक्षिण भूवृत्तके एकांश (१° डिग्री)-का परिमाण यथाक्रम ५६९६० और ५७०९७ ट्वाइज प्रतिपादित होता है। इससे यह मालूम होता है, कि अक्षांशकी वृद्धिके साथ वृत्तांशका ह्रास ही पृथिवीके प्रवर्त्तुलाभास ( Prolate Spheroid )-का अन्यतम कारण है। वह मत न्यूटन और हिउगेन्स-प्रवर्त्तित मतका विरुद्ध होनेके कारण यूरोप-

जगत्में भारी हलचल पड़ गई और इस विषयको स्थिर करनेके लिये पारीकी वैज्ञानिक सभासे द्राघिमांशके परिणाम-निर्द्देशार्थ एक दल विषुववृत्तके सन्निकट और दूसरा दल उत्त. अक्षांशदेशमें गया। १७३५ ई०के १५वें लुईके तत्त्वावधानमें, बुगेन, कन्दामिन आदि (M. M. Godin, Bouguer and De la Condamine)ने दक्षिण-अमेरिकाके पेरु राज्यके अन्तर्गत विषुववृत्तके समान्तरदेशमें और क्लारो, कामो आदि (Clairaur, Camus, Maupertuis, Lemonnier and Outhier)-ने वोथनियोपसागर-समीपवर्त्ती मेरुदेशकी विस्तृतिका परिमाण ग्रहण किया। दोनोंके परिदर्शन-लब्ध परिमाणफलको आलोचना करनेसे तथा दोलक द्वारा आकर्षणीशक्तिका निरूपण करनेसे यही स्थिर हुआ है, कि यह भूमण्डल प्रवर्त्तु लाभास नहीं है, अव वर्त्तुलाभास (Oblate) मात्र है।

१७४० ई०में केसिनी डि-थुरी और लासेली (Cassine de Thury and Lacaille)-ने पूर्ववर्त्ती दोनों केसिनीका पदानुसरण करके भिन्न पथका अवलम्बन किया। उनके मतसे अक्षांशकी वृद्धिके साथ भूवृत्तांशकी १° डिग्री वृद्धि मालूम पड़ती है। १७५२ ई०को उत्तमाशा अन्तरी में लेसेलीने भूवृत्तांशका जो परिमाण ग्रहण किया था, उससे आशातीत फललाभ हुआ तथा एक भूवृत्तांश ५७०३७ ट्वाइज निर्णीत हुआ था। इसके बाद वस्कोभिच और वेकारियाने (Boscovich and Beccaria) यूरोपखण्डमें तथा मेसन और डिक्सनने उत्तर-अमेरिकामें वर्त्तमान अङ्गरेजी प्रथासे त्रिकोणव्याप्ति द्वारा वृत्तांशका परिमाण स्थिर किया। १७८३ ई०में पारी और ग्रीनइचका भौगोलिक सम्बन्धनिर्णय करनेके लिये रायल-सोसाइटीसे जेनरल राय (General Roy) इङ्गलैण्ड-पक्षमें और काउण्ट केसिनी, मेकाएन तथा डेलाम्ब्रे फरासी-पक्षमें सदस्य निर्वाचित हुए। रामस्डेम-प्रवर्त्तित 'थिउडोलाइट' यन्त्रकी सहायतासे परिमाण-ग्रहणमें उन्हें विशेष सुविधा हुई।

१८३८ ई०में वेसेल-प्रणीत Gradmessung in Ostpreussen नामक पुस्तक प्रकाशित होनेसे भू-विज्ञानमें नूतन आलोक विकाशित हुआ। इसमें नक्षत्र वा वृत्तांशका निरूपण करनेमें त्रिकोण व्याप्तिके अलावा चतुरस्रप्रथा (Least squares) अवलम्बित हुई थी। उसका गणितांश इतना जटिल है, कि लोग उसे समझ नहीं सकते।

१८६० ई०में ष्ट्रुवे (F. G. Struve)-प्रणीत Arc du Meridien de 25° 20′ entre le Danube et la Mer Glaciale mesure depuis 1816 Jusqu'en 1855 नामक ग्रन्थ प्रकाशित हुआ। पृथिवीके आकृति-निर्णयमें ऐसा अपूर्व वैज्ञानिक ग्रन्थ और दूसरा नहीं है। इसमें सुदूरवर्त्ती अक्षांशका परिमाण प्रायः अभ्रान्तरूपमें दिया गया है।

न्युटनने माध्याकर्षण और केन्द्रविमुखी वा केन्द्रातिग (Centrifugal) शक्तिको ही पृथिवीके आकार-निर्णयका मूलाधार स्थिर किया है। समभावमें कौणिक (Angular)-वेगसे भ्राम्यमान किसी समधर्मा तरल-पदार्थको भ्रमणशील किसी एक अववर्त्तुलाभास (Oblate spheroid) तुल्याकृतित्वप्राप्ति स्वीकार करके न्यूटनने उसकी मध्यरेखाका परिमाण २३०°२३१ निरूपण किया है। उसके बाद उन्होंने स्थानविशेषके आकर्षण-वैलक्षण्य और वृत्ताभासत्व (Ellipticity) तथा घनत्व (Density)-का व्यतिक्रम निरीक्षण करके पृथिवीका जलाधारत्व और गोलत्व सम्पादन किया है। क्लारो, लैप्लेस आदि महात्मगण भी गणितविद्याकी सहायतासे दो विभिन्न स्थानोंके आकर्षणसे पृथिवीका गोलत्व प्रतिपादन कर गये हैं।

यह अवश्य स्वीकार्य और सम्भाव्य है, कि आदिम अवस्थामें पृथिवी एक सुवृहत् तरल-पिण्ड (Fluid mass) रूपमें परिणत थी। क्रमशः उत्तापविक्षेपसे शीतलता पा कर उसके ऊपरी भाग पर दुग्धसरकी तरह आवरक जम जाता है और विकृताङ्ग पर्वतादि मण्डित हो कर वर्त्तमान ठोस (Solid) आकारमें रूपान्तरित हुआ है। भूपृष्ठ पर इतस्ततः पर्वत नदनदी समुद्र और द्वीपावली विराजित रहनेके कारण गणनाकार्यमें विशेष बाधा पड़ती है और पृथिवीको घूमनेके योग्य जो एक पृष्ठ है, वह भी कल्पनातीत हो जाता है।

ये सब होने पर भी अङ्कविद्याकी सहायतासे पृथिवीका

का अण्डाकृतित्व प्रतिपादन करनेके लिये गणितज्ञोंने एक आवर्त्तनदण्ड ( Axis of rotation ) स्वीकार कर लिया है तथा पृथिवी पर अक्ष ( Latitude ) और द्राघिमा ( Longitude ) रेखा विलम्बित करके स्थान निर्णयमें सफलता पाई है। इस प्रकार युक्ति और गणना द्वारा पृथिवीका गोलत्व प्रमाणित होने पर भी उसका परिमाण निर्द्धारण करनेमें उनके यत्नकी लाघवता नहीं देखी जाती। उत्तरोत्तर गणना द्वारा वे पृथ्वीपृष्ठकी परिधि और व्यासादि निरूपण करके यशस्वी हो गये हैं।

पृथिवीका परिमाण।

ब्रह्माण्डपुराणमें पृथिवीका विस्तार ५० कोटी योजन बतलाया है। मेरुके मध्यस्थानसे प्रत्येक दिशामें इस पृथिवीका यथार्थविस्तार ५० हजार योजन है। सप्तद्वीपवती यह पृथिवी मेरुके प्रत्येक ओर ३ कोटी १ लक्ष ७९ योजन विस्तीर्ण है। इस विस्तारकी अपेक्षा पृथिवीमण्डकी परिधि तिगुनी है। तारकासन्निवेशकी परिधिकी तरह भूसन्निवेशकी भी मण्डलाकार परिधि जाननी चाहिये।(७) उक्त अण्डकटाहके मध्य सप्तद्वीपा पृथिवी अवस्थित है।(८) उसके ऊपर यथाक्रम भू, भुव, स्वः महः, जन, तपः और सत्य नामक छत्राकृति मण्डलाकार सात लोक और नीचे सात पाताल अवस्थित है।(९)

वैज्ञानिक मतसे पृथिवी सूर्यकेन्द्रक और सौरजगत्के अन्तर्गत ५म ग्रहरूपमें (१०) परिगणित है। मङ्गल और वृहस्पति-कक्षके मध्यवर्त्ती छोटे छोटे तारों (Asteroid-के मध्य इसकी आकृति सबसे बड़ी है। विषुववृत्तमें भूमण्डलका व्यास ७९२६ मील और मेरुदेशमें ७८९९ मील है पृथिवीका आयतन २६१०००० लक्ष घनमील और भूपृष्ठ १९७३१०००० वर्गमीलमात्र है।(११) जलकी अपेक्षा भूभाग ५०६ गुना मोटा है। सूर्यकी तुलनामें भूपिण्डका आकृतिपरिमाण ००००'२०८१७३ और सूर्यसे इसकी दूरी ५ कोटि कोस है।(१२) इतनी दूरसे सूर्यकिरणको पृथिवी पर पहुंचने तथा पूर्ण विकाश पानेमें ८ मिनिट १३'३ सेकेण्ड लगता है। पृथिवी गोलाकार है, पर उत्तर और दक्षिण मेरुदेशमें १३ मील करके चिपटी है।

दिनके बाद रात और रातके बाद दिन आता है। सवेरे पूर्वदिशामें सूर्य उगते और पश्चिममें डूबते हैं। रातको आकाशकी नक्षत्र-गति देखनेसे भी सूर्य और ग्रह-नक्षत्रादिका पृथिवीपरिवर्त्तन समझा जाता है। इसी कारण मालूम होता है, कि पुराकालमें यूरोपखण्डमें भी

(७) ब्रह्माण्डपुराण अनुषङ्गपाद ५४ अध्याय १३-२१ श्लोक। यहां पुराणकारोंने भूमण्डलका गोलत्व स्वीकार किया है। वैज्ञानिक मतमें सूर्यसे नेपचुनका व्यवधान २८०००००००० मील है।

(८) "अण्डस्यान्तस्त्विमे लोकाः सप्तद्वीपा च मेदिनी।"
( ब्रह्माण्ड अनु० ५४।२४ )

(९) श्रीमद्भागवत ५म स्कन्ध २४ अ० और 'पाताल' शब्द देखो। कोई कोई ग्रन्थकार सुमेरुको स्वर्ग, निरक्षदेशको मर्त्य और वड़वाको ही पाताल मानते हैं। इसी कारण सुमेरुस्थानवासी देवलोकोंकी दिन रात हम लोगोंकी दिन-रातसे विभिन्न कल्पित हुई है। हम लोगोंका १२ मास उन लोगोंका एक दिन और रात होता है। पुराणमें जब सात लोकोंके सात विभिन्न केन्द्र स्थिर हुए हैं, तब किस प्रकार सप्तपातालके एकत्वकी कल्पना की जाती है? यथार्थमें अनन्त जगत् के कर जब पौराणिक पृथिवी है, तब उसकी ऐसी परिमाण-कल्पना नितान्त असंगत नहीं है। दृष्टिशक्तिके बहिर्भूत होनेके कारण ही मालूम पड़ता है, कि पौराणिक लोग सप्तलोक और सप्तपातालकी केन्द्रतारका निर्द्धारित नहीं कर गये हैं। वैज्ञानिक दृष्टिसे दूरवर्त्ती एक एक छोटा तारा हम लोगोंके सूर्यसे बड़ा है।

(१०) वृहस्पति, शनि, नेपचुन, यूरेनस आदि ग्रह पृथिवीसे बड़े हैं।

(११) भास्कराचार्यने पृथिवीकी परिधि और व्यासके गुणनफलको ही भूपृष्ठ क्षेत्रफल निर्णीत किया है। योजनसंख्यामें पृथिवीका परिमाण ४९६७, व्यास १५८१२४ और पृष्ठक्षेत्रफल ७८५९२०९४ है। भारतवर्षीय ज्योतिर्विदोंके साथ यूरोपीय वैज्ञानिक तत्त्वविदोंकी इसमें पृथक्ता देखी जाती है।

(१२) Lardner's Museum of Science and Arts Vol, II, p. 23. किंतु किसी किसी ज्योतिर्विदने ९५०००००० मील स्थिर किया है।

पृथिवी सौर जगत्का केन्द्र मानी जाती थी।(१३) पहले हिपार्कस नामक ज्योतिर्विद्ने इस मतका उद्भावन किया। २री शताब्दीमें मिस्रवासी टलेमी इस विषयको अच्छी तरहसे लिपिबद्ध कर गये हैं। इस कारण ज्योतिष्क-जगत्की यह कल्पित भ्रमणप्रणाली 'टलेमिक थेवरी' कहलाती है। १५वीं शताब्दी तक यह भ्रान्तमत यूरोप-खण्डमें प्रचलित था। पीछे विख्यात ज्योतिर्विद् कोपार्णिकस्ने इस मतको निराकरण करके प्रमाणित किया है, कि पृथिवी २४ घंटे ( दिनरात )-में एक वार अपने मेरुदण्डके चारों ओर आवर्त्तन करती है, इसीलिये सूर्य और नक्षत्रमण्डलीको इस प्रकार दृश्यमान गति मालूम पड़ती है।

कोपार्णिकस्ने १५वीं शताब्दीमें जिस प्रकार सत्य प्रकाशित किया, आर्यभूमि भारतवर्षके श्रेष्ठ ज्योतिर्विद् आर्यभट कोपार्णिकस्के सैकड़ों वर्ष पहले पृथिवीकी उसी प्रकार गतिविधि अच्छी तरह वर्णन कर गये हैं। पृथिवीकी समस्त गति ही प्रायः उसी समय आविष्कृत हुई थी। यहां तक कि, क्रान्तिपातकी वक्रगति (Precession of the Equinoxes ) जो पृथिवीकी गतिसम्भूत है, उसे यूरोपमें निरूपित होनेके पहले आर्यभट स्थिर कर गये हैं।

### पृथिवीकी गति।

वर्त्तमान वैज्ञानिकोंके मतसे यह पृथिवी २४ घंटेमें वा एक नाक्षत्रिक दिनमें एक वार अपने मेरुदण्डके चारों ओर घूम कर पुनः पूर्वावस्थामें लौट आती है। यही पृथिवीकी आह्निक गति ( iarnal Ro'ation or its axis ) है। यह आह्निक गति ही दिन रातका कारण है। आह्निक गति द्वारा पृथिवीके जब जिस अंगमें सूर्य रहते हैं, तब उस भागमें दिन और विपरीत भागमें रात होती है। पृथिवी यदि अपने मेरुदण्डको अयनमण्डलके ऊपर रख कर ठीक सीधी घूमती, तो सब समय भूपृष्ठके सभी स्थानोंपर दिन-रातका मान समान दिखाई देता। किन्तु यथार्थमें हम लोग दिन-रात समान नहीं देखते। शीत-कालमें दिन छोटा और रात बड़ी तथा ग्रीष्मकालमें दिन बड़ा और रात छोटी होती है।

गोलाकार पृथिवी स्थिर मेरुदण्डको पकड़ कर अयन-मण्डलमें मानो कुछ वक्रभाव वा चापगतिसे घूमा करती है। उत्तर मेरु जब सूर्यके जितने सम्मुख रहता है, तब दक्षिणमेरु सूर्यके उतने ही विमुख हो जाता है। इस लिये विषुवरेखाके उत्तर भागमें जितना समय तक दिन ठहरता है, दक्षिण भागमें उससे अधिक मात्रामें रात्रिकी वृद्धि होती है। केवल विषुववृत्तस्थ प्रदेशोंमें दिनरातका भाग समान रहता है। जब तक पृथिवी इस अवस्थामें रह कर घूमेगी, तब तक २४ घंटेके मध्य एक वार घूम जाने पर भी दक्षिणमेरु सूर्यके अभिमुखी और उत्तरमेरु सूर्यके विमुखी नहीं होगा। सुतरां दक्षिणमेरुमें २४ घंटा और उत्तरमें भी २४ घंटा दिन रहेगा।

इस प्रकार भ्रमणशील पृथिवीके दक्षिणमेरुसे विषुव-रेखाके मध्यवर्त्ती सभी दूरवर्त्ती स्थान अपने दूरत्वके परिमाणानुसार जिस परिमाणमें सूर्यके अभिमुख पड़ते हैं, उसकी अपेक्षा अधिक भाग विमुखमें रहते हैं। इसी कारण यहां रात्रिका परिमाण अधिक होता है। इसी प्रकार सूर्य जब कर्कटराशिमें रहते हैं, तब उत्तर मेरुदेशमें छह मास दिन और दक्षिणमें छह मास रात तथा दक्षिणायनमें जब मकरराशिमें रहते हैं, तब दक्षिणमेरुमें छह मास दिन और उत्तरमेरुमें छह मास रात होती है।

अयनमण्डलमें कौणिकभावमें रह कर पृथिवी प्रति-दिन एक वार करके अपने मेरुदण्डको आवर्त्तन करती है। किन्तु इस चापात्मक आवर्त्तनके कारण दिनरातका वैषम्य क्यों होता है? तथा कभी उत्तरमेरुमें प्रकाश कभी अन्धकार, एक स्थानमें दिन छोटा, दूसरे स्थानमें बड़ा, ऐसा परिवर्त्तन जो होता है, सो क्यों?

आह्निक-गति ही यदि पृथिवीकी एकमात्र गति होती, तो कभी भी दिनरातका विपर्यय संघटित नहीं होता। सूर्य जिस नक्षत्रराशिके निकट रहते, उसे हम लोग हमेशा उसी स्थान पर देखते। प्रतिदिन अपने चारों ओर एक वार करके घूमती घूमती पृथिवी एक वर्षमें एक वार सूर्यका प्रदक्षिण कर आती है। इसे पृथिवीकी वार्षिक-गति ( Revolution on an orbit ) कहते हैं। प्रति-

(१३) किसी किसी पुराणकारने इस मतकी पोषकता की है, किंतु मत्स्यपुराणके उद्धृत श्लोकांशसे यह भ्रम निराकृत होता है।

दिन सूर्य और नक्षत्रादिका स्थान परिवर्त्तन ही इसका प्रमाण है। हम लोग सूर्यकी गति पर्यवेक्षण करके देखते हैं, कि १० चैत (२२वीं मार्च)-को विष्णुपदक्रान्ति-वृत (Vernal equinox) में सूर्यदेव ठीक पूर्वमें उदय हो कर पश्चिममें अस्त होते हैं। इसके वाद तीन मास तक उत्तरोत्तर उच्च हो कर १० आषाढ़ (२२वीं जून)-को सूर्यदेव उत्तरक्रान्ति सीमारूढ़ (Summer Solstice) होते हैं उस समय दिन बहुत बड़ा होता है। फिर वक्रगतिसे लौट कर तीन मासके वाद १० आश्विन (१२वीं सितम्बर)-को हरिपद वा तुलाक्रान्तिमें (Autumnal Equinox) दिनरात वरावर होती है। पीछे सूर्य क्रमशः दक्षिणकी ओर अग्रसर हो कर १० पौष (२४वीं दिसम्वर)-को दक्षिणक्रान्ति सीमामें (Winter Solstice) पहुंचते हैं। उस समय दिन बहुत ही छोटा होता है। इस प्रकार एक वार उत्तरप्रान्तसे आरम्भ कर फिरसे प्रत्यावर्त्तन करनेमें सूर्यको एक वर्ष लगता है। सूर्यकी इस प्रत्यक्षगति (Apparent motion) द्वारा आकाशमें एक वृत्ताभास अङ्कित होता है। जिसे राशिचक्र वा सूर्यका अयनमण्डल कहते हैं। सूर्यकी ऐसी दृश्यमान गति क्यों होती है; यह पहले ही कहा जा चुका है। पृथिवी दिनों दिन सूर्यसे कुछ कुछ हट कर फिर एक वर्षमें उसी पूर्वस्थान पर लौट आती हैं। छह मास तक हम लोग मस्तकके ऊपर ब्रह्मकटाहमें जिस तारकामण्डलीको देखते हैं, वह फिर छह मास तक हम लोगोंके पैरके नीचे ब्रह्मकटाहमें रहती है। पृथिवीके उभय मेरुवर्त्ती तारोंको छोड़ कर सूर्य परिभ्रमणके साथ साथ अन्य सभी तारोंकी वैसी ही परिदृश्यमान गति होती है। दोनों मेरुके ऊपर आकाशमें जो सब तारे हैं, वे कभी भी अदृश्य नहीं होते। कारण पृथिवी अपने अयनमण्डलके ऊपर ६३ डिग्री २८″ मिनट कौणिकभावमें अवस्थित है और हमेशा प्रायः उसी समान भावमें चली आई है। इसी कारण दोनों मेरुका लक्ष्य ठीक एक ही ओर निवद्ध मालूम पड़ता है।

२४ घंटेमें पृथिवी अपने आपको एक वार आवर्त्तन करती है और एक वर्षमें उसी प्रकार एक वार सूर्यका प्रदक्षिण कर आती है। पृथिवीकी इन दो गतियोंके मिलनेसे एक और गति उत्पन्न होती है।

पृथिवी चापगतिसे आकाश-पथमें सर्पकुण्डलाकृति चक्र वनाती है। सूर्यके प्रदक्षिणकालमें जिस चक्राकार पथसे पृथिवी घूमती है, वही उसका अयनमण्डल है। यह अयनमण्डल विलकुल गोलाकार नहीं है, वहुत कुछ डिम्बाकृति (वृत्ताभास)-सा है। इसके दो अधिश्रय वा नाभि (Focus) हैं। एक अधिश्रयमें सूर्य अवस्थित और दूसरा खाली पड़ा है। इसी कारण अयनमण्डलके सव स्थानोंसे सूर्य समान दूरी पर नहीं हैं।

आह्निक और वार्षिक गतिके अलावा पृथिवीके और भी दो गति हैं, एक क्रान्तिपातकी वक्रगति (Precession of the Equinoxes) और दूसरी मेरुलक्ष्य-परिवर्त्तन-गति (Nutation)। इन दोनोंकी प्रकृति इतनी जटिल है, कि अङ्कशास्त्रकी सहायताके विना उसकी विवृति सहजमें वोधगम्य नहीं होती। सुतरां संक्षेपमें उसका आभास दिया जाता है।

पृथिवी अपने अपने अयनमण्डलमें चापात्मकगतिसे अवस्थित रह कर प्रतिदिन भ्रमणकालमें अपनी विषुवरेखाके सिर्फ दो विन्दुको कक्षसे स्पर्श कराती है। परन्तु वह एक ही विन्दुद्वय कक्षके ऊपर हमेशा समभावमें नहीं पड़ता। प्रतिवर्ष क्रान्तिपात ५०° १०″ सेकेण्ड पहले पड़ता है अर्थात् आज विषुवरेखाका जो विन्दु कक्षके ऊपर पड़ता है, आगामी वर्ष उस दिन उस विन्दुसे ५०° १०″ सेकेण्ड पीछे वह विन्दु कक्षको स्पर्श करता है, इस प्रकार २५८६८ वर्षोंमें फिर वह एक ही विन्दु कक्षके ऊपर आ पहुंचता है। क्रान्तिपातकी यह गति पृथिवीकी दो स्वतन्त्र गतिका कार्यफल है। पृथिवीके मेरुदेशकी अपेक्षा विषुवद्‌वृत्तस्थ पदार्थसमष्टि (Equatorial protuberance) अधिक है। सुतरां मेरुदेशमें चन्द्रसूर्यका आकर्षणप्रभाव विषुववृत्तस्थ स्थानकी अपेक्षा अवश्य अधिक होगा। आकर्षणके ऐसे वैषम्यके कारण क्रान्तिपात क्रमशः पीछे पड़ जाता है। चन्द्रसूर्यके आकर्षणके प्रभावसे जिस प्रकार क्रान्तिपातकी वक्रगति सम्पादित होती है, उसी प्रकार ग्रहोंके समवेत आकर्षणसे पृथिवीकी एक और अग्रगति उत्पन्न होती है। इन दोनों गतियोंके कार्यफलसे प्रतिवर्ष क्रान्तिपातका ५०° १०″ सेकेण्ड पीछे पड़ता है वा ५०° १०″ सेकेण्ड आगे सम्पन्न होता है।

इस गतिसे हम लोग जागतिक व्यापारमें तीन घटना समाश्रित देखते हैं।

विषुवरेखाका प्रत्येक विन्दु जितना ही हटता है उतना ही पृथिवीका मेरु चक्राकार-पथसे घूम जाता है। पृथिवीका मेरु जिस चक्राकार पथ हो कर घूमता है, उसका केन्द्र है पृथिवीकक्षका मेरु। सुतरां २५८६८ वर्षोंमें उस केन्द्रके चारों ओर पृथिवीका मेरु एक एक वृत्त अङ्कित करता है। इस गति द्वारा मेरुवर्त्ती नक्षत्रराशिका सुदीर्घकालमें स्थानपरिवर्त्तन मालूम पड़ता है।

विषुवरेखाका एक एक विन्दु हट कर जितना ही उसके पूर्वस्थित विन्दुकक्ष पर आ जाता है, उतना ही नक्षत्रराशिमें सूर्यका उदयकालप्रभेद और ऋतुवैषम्य लक्षित होता है। एक नक्षत्रसे उस नक्षत्रमें लौट आनेमें पृथिवीका जो समय लगता है, उसे नाक्षत्र वत्सर ( Sidereal year ) कहते हैं। कृत्तिकानक्षत्रके उदयस्थानसे सूर्यके पुनः कृत्तिकामें लौट आनेसे एक वर्ष पूरा होता है।

सौर वर्षकी समयाल्पता ही ऋतु-परिवर्त्तनका मूल और वर्त्तमान वैषम्यका प्रधान कारण है। यदि प्रतिवर्ष ऋतूत्पादक सौरवर्ष नाक्षत्रवर्षसे २० मि० २० से० पहले उपस्थित हो, तो उसी परिमाणमें प्रत्येक ऋतु भी नाक्षत्रवर्षके पहले सम्पादित होगी। इस प्रकार पुनः २५८६८ वर्षके बाद नाक्षत्र और सौर नूतन वर्ष ठीक एक ही समयमें आरब्ध हुआ करता है अर्थात् आज नाक्षत्र वर्षके जिस मासमें जिस दिनमें समान दिनरात हुई है, २५८६८ वर्ष बाद ठीक उसी दिन उसी समयमें समान दिनरात होगी।

हिन्दू लोग नाक्षत्रकी और अङ्गरेज लोग सौरवर्षकी गणना किया करते हैं। यूरोपीय गणनासे जिस मासमें जो ऋतु पड़ती है, वह प्रायः एक ही रहती है। परन्तु आर्य्य लोगोंकी नाक्षत्र-गणनासे प्रतिवर्ष समान दिनरात २० मि० २० से० पहले हो जानेके कारण अनेक वर्ष पीछे क्रमशः ऋतुकालका परिवर्त्तन हुआ है। पहले जिस समय ऋतुराज वसन्तका आविर्भाव होता था, अभी उस समय निदारुण ग्रीष्मके समय वर्षा आई है। इस प्रकार पृथिवीके दोनों भागमें ऋतुकालका विशेष वैलक्षण्य दिखाई देता है।

पहले जब वैशाखमासके प्रथम दिनमें वासन्तिक समरात्रिदिन होता था, उस समय उसी दिनसे भारतवासियोंने नूतनवर्षकी गणना आरम्भ की है। परन्तु अभी १० चैतको समान रात दिन आरम्भ हुआ है, अतः पुनः वैशाखमासके प्रथम दिनमें समान रात दिन होनेमें प्रायः २५००० वर्ष लगेंगे। पहले वासन्तिक समान रात दिनमें सूर्य मेष राशिमें उदय होते थे, अभी उस दिन मीनराशि अतिक्रम करनेमें १० अंश बाकी रह जाता है। इस प्रकार सूर्य क्रमशः पीछे उगते उगते २५८६८ वर्षके बाद पुनः उसी एक नक्षत्रमें उदय होंगे।

क्रान्तिपातके सचल होनेके कारण पृथिवीकी इससे जो मृदुगति होती है, उससे अयनमंडल धीरे धीरे परिवर्त्तित होता जाता है। इस कक्षपरिवर्त्तनगति द्वारा पृथिवीके एक और वर्ष उत्पन्न होता है जिसे अङ्गरेजीमें Anomalistic वा सौर-व्यवधान वर्ष कहते हैं। पृथिवी कक्षका जो विन्दु सूर्यसे सर्वापेक्षा निकट है, उस विन्दुसे आरम्भ करके पुन. सर्वापेक्षा निकटस्थ विन्दुमें लौट आनेसे एक वर्ष पूरा होता है। कक्ष अपरिवर्त्तित रह कर यदि वह विन्दु अचल रहता, तो सौर-व्यवधान और नाक्षत्रवर्षका परिमाण समान होता। परन्तु पृथिवी ऐसी मृदुगतिसे अपने अयनमण्डलको परिवर्त्तन करती है, कि एक अवस्थासे उस अवस्थामें लौट आनेमें पृथिवीको १०८००० वर्ष लगता है।

कक्षके ऐसे परिवर्त्तनके कारण एक वर्ष पहले कक्षके जिस विन्दु पर आनेसे पृथिवी सूर्यसे सर्वापेक्षा निकटवर्त्ती रहती उस विन्दुके दूसरे वर्ष और भी १२″ सेकेण्ड अग्रसर होनेसे वह फिर पहलेके जैसा सर्वापेक्षा सूर्यके निकटवर्त्ती होती है। सुतरां उस स्थान पर आनेमें पृथिवीको और भी १२″ सेकेण्ड समय लगता है। इस कारण सौर-व्यवधान-वर्षका परिमाण नाक्षत्रवर्षसे प्रायः ४ मिनट ३६ सेकेण्ड अधिक है अर्थात् सूर्यसम्पर्कमें पृथिवीका व्यवधान समान होनेमें प्रति वर्ष ४′ मिनट ३६″ सेकेण्ड अधिक समयकी आवश्यकता होती है।(१४)

१४ [illegible] व्यापार [illegible] होते हैं। पुराणमें युगयुगको जिस महाप्रलयको

सूर्यकी दूरीके सम्पर्कमें पृथिवीकक्षकी एक अवस्थासे पुनः उस अवस्थामें आनेमें १०८००० वर्ष, किन्तु ऋतु सम्पर्कमें सूर्यका दूरत्व-परिमाण समान होनेमें प्रायः २० हजार वर्ष लगते हैं।

ऋतूत्पादक सौरवर्ष और सौरव्यवधान-वर्षके परस्पर वृत्ताभासका व्यवधान ६१´ ६ सेकेण्ड है। इन दो वत्सरोंको एक अवस्थामें आनेमें भी २० हजार वर्ष लगते हैं और इसीके ऊपर ऋतुसम्पर्कमें सूर्यका दूरत्व-परिवर्त्तन निर्भर करता है।

पृथिवीकी मेरुलक्ष्य-परिवर्त्तनगति प्रधानतः चन्द्रमाके आकर्षणसे होती है। परन्तु ग्रहोंके समवेत आकर्षण द्वारा इसकी ह्रास-वृद्धि हुआ करती है। पृथिवीके दोनों मेरु यद्यपि उत्तर दक्षिणमें लक्ष्यबद्ध हैं, तौभी चन्द्रमाके आकर्षणसे उत्तरमेरुकी उत्तराकाशमें और दक्षिणमेरुकी दक्षिणाकाशमें ऊद्ध्वाधः गति होती है। पृथिवीमेरुकी इस चक्राकार मन्दगतिके साथ साथ दोनों मेरु पर ही पूर्वोक्त प्रकारकी एक और गति हो जाती है। इसलिये दोनों ही मेरु आकाशमें लट्टूकी तरह विसरणशील चिह्न अङ्कित करते हैं। इस गतिसे १६ वर्षके बाद चन्द्रसूर्य और पृथिवीकी एक अवस्था होती है। इस कारण ऐसा एक एक चिह्न अङ्कित करनेमें अर्थात् एक मेरुके नीचेसे ऊपर उठ कर फिर उस नीचे स्थान पर आनेमें १६ वर्ष लगते हैं।

कथा लिखी है, सम्भवतः पृथिवीकी यह विभिन्न गति ही उन समस्त दुर्घटनाओंका मूल है। भूतत्त्वकी आलोचनासे मालूम होता है, कि जगत्‌में एक एक समय प्रलय उपस्थित हुआ था। यूरोपखण्डमें प्लोष्टप्लिओसिन युगमें अनन्त तुषारसे आवृत वैसे ही जगद्ध्वंसका एक निदर्शन पाया गया है। वैज्ञानिक एडहीमरने इसका ज्योतिषिक कारण निर्देश करते हुए कहा हैं, कि क्रान्तिपातकी वक्रगति द्वारा १० हजार वर्षमें पृथिवीके अर्द्ध सूर्यसम्पर्कसे अपनी अवस्थिति परिवर्त्तन करते हैं। इसी नियमसे उत्तरार्द्धके आज अयनमण्डलके अति निकट प्रान्तमें रहने पर भी वह १० हजार वर्षके बाद दूर प्रांतमें चला जाता है। इसी कारण तुषारशैलके दबावसे उत्तर-यूरोपके सभी जीव नष्ट हो जाते हैं।

घनत्व।

पृथिवीका परिमाण और गतिनिर्णय करनेमें ज्योतिर्विद्‌गण जिस प्रकार बद्धपरिकर हुए थे, इसका घनत्व ( Density ) और गुरुत्व ( weight ) मालूम करनेमें वे उसी प्रकार यत्नशील थे। किसी एक परिमेय क्षुद्रवस्तुकी आकृष्टिशक्तिके साथ पृथिवीकी आकर्षणशक्तिकी तुलना करनेसे इस विषयका स्पष्ट आभास पाया जाता है। एक पर्वतस्तूपके मस्तकोद्ध्र्वस्थानसे उसके ओलनकी विच्युति ( Deflection of the plummet from the vertical position )-का अनुसरण करके बूगेन, मास्केलिन आदि ज्योतिर्विद् पृथिवीका गुरुत्व निरीक्षण करनेमें समर्थ हुए थे। उन्होंने अपने अपने निर्दिष्ट पर्वतकी ओलनविच्युति ४´ से ५´ तक लक्ष्य करके तथा उस उस पर्वतका घनत्व वा गुरुत्व निरूपण करके यह स्थिर किया, कि पृथिवीपिण्डका गुरुत्व जलकी अपेक्षा ५ गुणा अधिक है। किन्तु पर्वतका यथायथ गुरुत्व निरूपित नहीं होनेके कारण इसका याथार्थ्य अवधारित नहीं होता। इसके बाद कावेण्डिस् परीक्षा द्वारा मि० फ्रान्सिस बेली ( Mr.Francis Baily ) सीसकके गुरुत्व और पृथिवीकी आकृष्टिशक्तिकी तुलनामें जलकी अपेक्षा पृथिवीका गुरुत्व ५६´ ७ स्थिर कर गये हैं। तृतीयतः राजज्योतिर्विद् एरी ( Mr. Airy, Astronomer Royal ) १८५४ ई०में टाइन नदीके किनारे और हर्टन कोयलेके गड्ढेसे १२६० फुट निम्नतम प्रदेशमें घड़ीके दोलक यन्त्रकी गतिविच्युतिको लक्ष्य करके जिस सिद्धान्त पर पहुंचे थे, वह पृथिवीका गुरुत्व निर्णय करनेमें बड़ा ही उपयोगी है। उन्होंने भूपृष्ठ और गड्ढेके निम्नस्थ दोलकका दैनिक व्यवधान २¼ सेकेण्ड निरीक्षण करके यह स्थिर किया है, कि भूपृष्ठसे उस निम्नस्थानमें आकर्षण १९१९० संख्यक अंश अधिक है। इस अंकफलसे उन्होंने पृथिवीका गुरुत्व जलकी अपेक्षा ६से ७ गुणा अधिक निर्णय किया।

ताप।

पृथिवीके बाहर और भीतर उत्ताप है। उत्ताप जीवजगत्‌का प्राणदायी है। अनन्ताकाशका तेज, सूर्यका तापदान और वायुके निष्पीड़नसे जगत्‌में एक उत्ताप विकीर्ण होता है। हम लोग सूर्यकिरणसे जो उत्ताप पाते हैं उसी-

ही पृथिवीके भ्रमण और सूर्यसे स्थानविशेषमें पृथिवीके स्थानभेदसे शीतग्रीष्मादि हुआ करता है। किन्तु पृथिवीका आभ्यन्तरिक उत्ताप इससे स्वतन्त्र है। भूपृष्ठसे हम लोग जितना ही नीचे जाते हैं, दैनिक उत्तापका व्यतिक्रम उतना ही कम मालूम पड़ता है, यहां तक, कि खूब नीचे जाने पर एक ऐसा स्थान मिलेगा, जहां वाह्यिक ताप बिलकुल अनुभूत नहीं होता। ऋतुके परिवर्त्तनसे उस स्थानके उत्तापका परिवर्त्तन दिखाई देता है। इस स्थानसे और भी निम्नतम प्रदेशमें जानेसे पुनः थोड़ा थोड़ा उत्ताप मालूम पड़ता है। प्रति ४०।५० फुटमें १° फारेनहीट उत्तापकी वृद्धि होती है अथवा १ मील नीचे जानेसे प्रायः १००° उत्ताप पाया जाता है। इस हिसाबसे नीचेका ताप भी लेनेसे ५० मील और भी अभ्यन्तर भागमें ५०००° ताप-प्रभाव देखा जाता है। इस प्रकार उत्तापकी कल्पनासे जग में उत्पत्तिके प्रारम्भमें सार्वजनीन तेजका आविर्भाव समका जाता है। इससे यही अनुमान किया जाता है, कि ऐसे प्रचण्डतापसे कोई भी धातु गाढ़ा हो कर नहीं रह सकता, अवश्य हो उसे गल कर द्रव होना पड़ता है। आग्नेयगिरिनिःसृत धावत तरल पदार्थादि इसका निदर्शन है। इसी धारणासे वैज्ञानिकोंने पृथिवीका आदि तरलत्व स्वीकार किया है। अभी देखा जाता है, कि पृथिवीका अभ्यन्तरभाग तापयुक्त तरलपदार्थसे परिपूर्ण है और यह भूपृष्ठ (Crest) दुग्धसरकी तरह स्निग्ध हो कर उत्पन्न हुआ है। केन्द्रगत ताप (Central heat)-को स्वीकार करके फूरियर, हम्बोल्ट आदि भूतत्त्वविद्गण अभिनव तत्त्वाविष्कारमें सफलमनोरथ हुए हैं। पर्वतादिकी उत्पत्ति और भूमिकम्प इसी तापका निदान है।

ताप शब्दमें विस्तृत विवरण देखो।

अनन्तक्रोड़ाविष्ट-वाष्पराशि घनीभूत हो कर क्रमशः तरल हो जाता है। वही उत्तप्त तरल जलराशि शीतल होनेके समय दृढ़ आवरणसे आच्छादित रहती है। धीरे धीरे उसके ऊपर स्तर पर स्तर पड़ कर भूपपञ्जर पत्थरके जैसा कठिन हो जाता है। ऊपरमें जो मट्टी देखनेमें आती है, क्रमशः वह पत्थर हो कर कुछ समय बाद श्लेटादि घन ग्रन्थियुक्त पत्थरमें परिणत हो जायगी। मट्टी और पर्वतादिके नीचेसे नीचे स्थानमें द्रवमय पत्थर वा धातवादिका ह्रद या जलस्रोत देखनेमें आता है। भूतत्त्व और पर्वत शब्द देखो। भूपृष्ठके नीचे विभिन्न स्तरोंमें जो सब निहित प्रस्तरास्थिका निदर्शन मिलता है, इससे एक एक प्रलयकी कल्पना की जाती है।

पृथिवीका उत्पत्ति-काल।

क्या वर्त्तमान वैज्ञानिक युगमें, क्या पूर्वतन आर्य हिन्दुओंके मध्य, पृथ्वीका वयस-निर्णय करनेमें विशेष आन्दोलन चला आ रहा है? वैज्ञानिक वा ज्योतिर्विद्गण अपने अपने मतावलम्बनसे जिस प्रकार पृथिवीका उत्पत्तिकाल-निर्णय करनेमें समर्थ हुए हैं, पूर्वतन हिन्दूशास्त्रकारोंने भी उन सब विषयोंको योगबलसे प्रगट किया है।

प्राचीन हिन्दूशास्त्रादिमें जगत्का अनन्त-कालव्यापित्व स्वीकृत हुआ है। भगवान् मनुने "आसीदिदं तमोभूतं" प्रभृति वचनों द्वारा उसका समर्थन किया है। क्रमशः सूर्यके विकाश और तेजोविकिरणसे जो वाष्प वा निहारिका बनती है, उसीसे पञ्चभूतमय इस गोलाकार पिण्डकी उत्पत्ति है। परन्तु बहुत दिन हुए, यह उत्पत्ति संसाधित हुई है, कोई भी इसे निश्चय रूपसे कहनेमें समर्थ नहीं हैं।

पुराणसे तथा वैज्ञानिक अनुसन्धानसे आविष्कृत हुआ है, कि पृथिवी भिन्न भिन्न समयमें प्रलय-प्लावित हो फिरसे सृष्ट हुई है। एकहत्तर युगके बाद प्रलय और एक एक मन्वन्तर अर्थात् नूतन मनुका अवस्थितिकाल कल्पित हुआ है। मन्वन्तरकालकी सन्धिका परिमाण सत्ययुगके बराबर है। उस सन्धिके समयमें पृथिवी जलप्लावित होती है। चाक्षुष मन्वन्तरके-महाप्रलयके बाद यह सप्तद्वीपवती पृथिवी विराजित हुई है। अभी पञ्जिका देखनेसे ७म वैवस्वत मनुका आविर्भावकाल और श्वेतवराह कल्पाब्द ४३२०००००० मालूम होता है। इनमेंसे १६७२४६६००१ अब्द बीत चुके और १६५५८८-५००१ अब्द हुए, भू-सृष्टि हुई है।

वर्त्तमान विख्यात ज्योतिर्विद् न्युकोम्ब और हलडेनकृत ज्योतिर्विद्या-विषयक पुस्तकमें लिखा है, कि नीहारिकासे (Nebular hypothosis) वैज्ञानिक आलोचना

द्वारा आज भी पृथिवीकी उत्पत्ति स्वीकृत नहीं हुई है, तो भी स्वभावकी सम्यक् पर्यालोचना ( Studies of nature ) द्वारा यह सूत्र दार्शनिक सिद्धान्तसे ग्राह्य हुआ है। जागतिक विस्तृत व्यापारके अनुशीलनसे देखा जाता है, कि यह धरा-मण्डल आत्मरक्षणशील शक्ति-विशिष्ट ( Self-sustaining ) नहीं है, भौतिक देह ( Organism )-की तरह एक ही भावमें कारण द्वारा ( Laws of action) परिचालित होती है और काल क्रमसे उसीमें इसका लय होगा। न्युकोम्बने पृथिवीका उत्पत्तिकाल स्वीकार किया है ; किन्तु उसका प्रकृत गुण-फल नहीं मिलनेके कारण दो कोटि वर्षसे भी ऊपर इसका उत्पत्तिकाल ग्रहण किया है। उनके मतानुसार कालक्रमसे सूर्य और तारकादिका तेज क्षय होगा, धरा पुनः अन्धकारसे छा जायगी और कल्पान्तरमें नूतन सृष्टि-कार्यका आरम्भ होगा।

भूवायु।

पृथिवीमें जो वायुराशि निलिप्त है, जिसका सेवन करके हम लोग जीवन-धारण करते हैं उसी विश्वजनीन वायुको प्राचीन हिन्दूशास्त्रमें भूवायु कहा गया है। भारतवर्षीय पूर्वतन ज्योतिःशास्त्रज्ञ पण्डितोंने भी भूपृष्ठसे ले कर आकाश तक सात प्रकारके विभिन्न वायुस्तरोंको स्वीकार किया है। यह वायु यदि नहीं रहती तो पृथिवी प्राणहीन शरीरकी तरह अकर्मण्य हो जाती। जलजन्तु-गण जिस प्रकार हमेशा जलमें रह कर जीवन धारण करते हैं,-क्षणमात्र जलसे अलग होनेसे ही प्राण जानेका डर रहता है, उसी प्रकार हम लोग भी इस भूवायुके मध्य सर्वदा निमज्जित हैं। वायुविहीन हो कर यह जीव-जगत् क्षणकाल भी जीवनकी रक्षा नहीं कर सकता। पुरा-णादिकी तरह ज्योतिःशास्त्रमें भी इस प्रकार वायुका उल्लेख है।

प्रथमतः भूवायु, तब आवह, उसके ऊपर प्रवह, प्रवह-के ऊपर उद्वह, उद्वहके ऊपर सुवह, सुवहके ऊपर परि-वह और सबके ऊपरमें प्रसिद्ध परावह वायु अवस्थित है। पृथिवीपृष्ठसे बारह योजन ऊपर तक भूवायुकी सीमा है। विद्युत् और मेघ इस भूवायुका आश्रय लेता है। विज्ञानविदोंने व्योमयान पर चढ़ कर यह साबित किया है, कि पृथिवीके उपरिस्थ यह विभिन्न वायुस्तर विभिन्न चापसे स्थूल और सूक्ष्म वा लघु हुआ करता है तथा वे सब वायु हमेशा भिन्न भिन्न दिशामें बहती हैं, ऐसा अनुमान किया जाता है।

प्राचीन हिन्दूशास्त्रमें लिखा है, कि—मानवावास यह धरा सात द्वीप और सात समुद्रसे आवृत्त है; इसमें जम्बू, प्लक्ष आदि सात द्वीप और भारत, किम्पुरुष, हरि, रम्यक, हिरण्मय, कुरु, इलावृत, भद्राश्व, केतुमाल आदि नौ वर्ष लगते हैं। प्रत्येक वर्षमें सात सात करके कुलपर्वत हैं। अलावा इसके सैकड़ों नदी, उपनदी, पर्वत, जनपद और नगर उन सब वर्षोंको आलोकित करते थे। कालक्रमसे वे सब नाम परिवर्त्तित हो गये हैं अथवा वे सब जनपदादि हमेशाके लिये कालकी अनन्त क्रोड़में सो गये हैं।

वर्त्तमान गठन ले कर यदि देखा जाय, तो पृथिवी चार बड़े बड़े भूखण्डोंसे, दो बड़े और कई एक छोटे द्वीपों तथा द्वीपमालाओंसे परिपूर्ण है। भूतत्त्वकी गठन ले कर अनुमान करनेसे देखा जाता है, कि एशिया, यूरोप, अफ्रिका, उत्तर अमेरिका और दक्षिण-अमेरिका ये सब महादेश परस्पर विच्छिन्न रह कर एक समयमें परस्पर संयोजित हुए थे। फिर भूतत्त्वके गठनानुसार किसी स्थानका ह्रास और किसी स्थानकी वृद्धि होती है। वाणिज्यकी उन्नतिके लिये फरासियोंके ऐकान्तिक यत्नसे अफ्रिका महादेश अरब-कक्षसे विच्युत हो गया है और भूमध्य तथा लोहित-सागरके परस्पर योजित होनेसे एक सुविस्तृत वाणिज्य पथ खुल गया है। भारतवर्षके दक्षिण और सिंहलके बीच जो सब छोटी छोटी द्वीप-माला देखी जाती हैं, वे सेतुबन्ध नामसे मशहूर हैं।(१५) भूतत्त्वविद्गण उनकी गठन-प्रणालीसे अनुमान करते हैं, कि वे सब द्वीप एक समय भारतके साथ संयुक्त थे।

एकूप्रणाली देखो।

एशियाके उत्तर-पूर्वराज्य साइबिरियासे ले कर उत्तर-अमेरिकाके मध्यवर्त्ती बेरिंग प्रणाली तकमें जो सब छोटे छोटे द्वीप हैं उनकी तथा उन स्थानोंके अलकी अल्पताकी

(१५) त्रेतायुगमें रावणका नाश करनेके लिये श्रीरामचन्द्रजी इसी पथसे लंका गये थे।

आलोचना करनेसे मालूम होता है, कि पनामायोजकके दक्षिण-अमेरिका-संयोगकी तरह एक समय अमेरिका-भूमि भी एशियाखण्डके साथ मिली हुई थी। एशिया, यूरोप, अफ्रिका और उत्तर-दक्षिण अमेरिका आदि द्वीपाकार वृहत् भूभाग महादेश कहलाता है। अष्ट्रेलिया और न्युजिलैण्ड अपेक्षाकृत छोटा द्वीप है। उसके वाद मदागास्कर, इङ्गलैण्ड, स्काटलैण्ड, आयरलैण्ड, सिंहल, सुमात्रा, वोर्णियो, यावा, वालि, फर्मूजा, जापान आदि छोटे द्वीप हैं। अलावा इसके फिलिपाइन, पोलिनेसियन्, पापुयन्, इजियन् और वण्टार्ट्का आदि और भी कई एक द्वीपपुञ्ज हैं।

महादेशविभाग।

एशिया—साइबिरिया, मान्चुरिया, जापान, चीन, चीनतातार, तिब्बत, मङ्गोलिया, तुर्किस्तान, तुरुष्क, अरब, पारस्य, अफगानिस्तान, वेलुचिस्तान, भारत, श्याम, ब्रह्म, कम्बोज, आनम, कोचिन, मलय, गङ्गावहिर्भूत उपद्वीप। ये सब देश वा राज्य छोटे छोटे विभागोंमें विभक्त हैं।

यूरोप—ग्रेटब्रिटेन, फ्रान्स, स्पेन, पुर्त्तगाल, इटली, तुरुष्क, ग्रीस, अष्ट्रिया, स्वीजलैंण्ड, हालैण्ड, वेलजियम, जर्मनी, पोलण्ड, डेनमार्क, नारवे, स्वीडन, रूसिया।

अफ्रिका—मरक्को, अलजिरिया, टिउनिस, त्रीपलि, इजिप्त, न्युविया, आविसिनिया, जञ्जीवर, मोजाम्बिक, ट्रान्सभाल, नेटाल, काफ्रे रिया, केपकलोनी, अरेञ्जफ्रिष्टेट, कङ्गोफ्रिष्टेट, सेनिगाम्बिया, गीनी, गोल्डकोष्ट, और मध्य अफ्रिकाके—वेबुआना, मोम्वासा, ग्रिकोया आदि छोटे छोटे देशीय राज्य हैं।

उत्तर-अमेरिका—ग्रीनलैण्ड, एलास्का, कनाडाराज्य, युक्तराज्य, मेक्सिको, युकेटन, कोष्टरिका, गोआटिमाला, हन्डुरस, निकारागोआ, सानसलभदेर, वेष्टइण्डियाद्वीपपुञ्ज।

दक्षिण-अमेरिका—इक्वेयाडर, कलम्बिया, भेनिजिउला, त्रिनिदाद, गायना (अङ्गरेज, फरासी और ओलन्दाज), ब्रेजिल, पेरु, वलिभिया, पारागुई, ओरागुई, ला-प्लाटा (अर्जेण्टाइन रिपब्लिक), चीली और फाक्लैण्ड-द्वीपपुञ्ज। छोटे छोटे द्वीपोंका भिन्न भिन्न नामोल्लेख निष्प्रयोजन है। क्योंकि इनमेंसे अधिकांश अङ्गरेज, जर्मन, फरासी और रूस आदि राजाओंके अधिकारभुक्त हैं।

समुद्रविभाग।

ऊपर कहे गये स्थलविभागोंकी तरह पृथिवीपृष्ट परके जलविभागका नाम नीचे दिया जाता है—अटलाण्टिक-महासागर (यूरोप और अमेरिकाके मध्य), प्रशान्त-महासागर (एसिया और अमेरिकाके मध्य), भारत-महासागर (एशियाके दक्षिणसे ले कर अफ्रिका और अष्ट्रेलियाके दक्षिण तक अक्षा० ३५°), दक्षिण-महासागर (भारत-महासागर और दक्षिण-मेरुके मध्य), उत्तर-महासागर (एशिया-यूरोप और अमेरिकाके उत्तरसे सुमेरु पर्वत), अलावा इसके भूमध्यसागर, उत्तर सागर, अरब-उपसागर, वङ्गोपसागर, मेक्सिको उपसागर आदि अनेक छोटे छोटे जलविभाग हैं।

समस्त पृथिवीके मध्य जो सब जलविभाग सबसे श्रेष्ठ हैं, उनके नाम ये हैं—

महादेश—एशिया, देश—रूसिया, पर्वत—हिमालय, द्वीप—अष्ट्रेलिया, ह्रद—कास्पियन, नदी—मिसिसिपि और यंसिकियं।

कालक्रमसे पृथिवी पर अनेक अद्भुत और अत्याश्चर्य शिल्पकार्य प्रतिष्ठित हुए हैं। उन सबके निर्माताकी अकातर व्ययशीलता, निर्माणनैपुण्य और परिश्रम देखनेसे अवाक् होना पड़ता है। भारतवर्षका ताजमहल, वाविलोनियर आकाशोद्यान, इजिप्तका पीरामीड और स्फिङ्क्‌मूर्त्ति, रोडस् तथा साइप्रस द्वीपके ऊपरकी कलोसस्‌मूर्त्ति (Colossus), रोमराजधानीका कलेसियम् और चीनका सुविख्यात प्राचीर संसारमें बहुत मशहूर (Wonders of world) हैं।

पृथिवीकन्द (सं० पु०) भूकन्द।

पृथिवीकम्प (सं० पु०) पृथिव्याः कम्पः। भूकम्प। भूमिकम्प देखो।

पृथिवीक्षित् (सं० पु०) पृथिवीं क्षियति क्षि-ऐश्वर्यें क्विप्, तुक् च। पृथिवीपति, राजा।

पृथिवीचन्द्र (सं० पु०) पृथिव्याश्चन्द्र इव। राजा।

पृथिवीगीता (सं० स्त्री०) पृथिव्या गीता। पृथिवीकी कथा। विष्णुपुराणमें ४र्थ अंशके २४वें अध्यायमें 'पृथिवीगीता'

वर्णित है। पृथिवीगीता सुनने वा पढ़नेसे पाप कटता है और परलोकमें सद्गति मिलती है।

पृथिवीञ्जय (सं० पु०) पृथिवीं जयति-जि-बाहु० खश्, मुम् च। एक दानवका नाम।

पृथिवीतीर्थ (सं० क्ली०) तीर्थभेद।

पृथिवीधर मिश्राचार्य—एक धर्मशास्त्रकार। रघुनन्दनने शुद्धितत्त्वमें इनका नामोल्लेख किया है।

पृथिवीपति (सं० पु०) पृथिव्याः पतिः। १ राजा। २ ऋषभ नामकी ओषधि। ३ यम।

पृथिवीपतिसूरि—पशुपत्यष्टक नामक ग्रन्थके प्रणेता।

पृथिवीपाल (सं० पु०) पृथिवीं पालयतीति पृथिवी-पाल-अण्। १ राजा। २ चाहमानवंशीय नदोलके एक राजा जेन्द्रराजके पुत्र।

पृथिवीभुज् (सं० पु०) पृथिवीं भुनक्ति अवति भुज अवने क्विप्। भूपाल, राजा।

पृथिवीमण्ड (सं० पु०-क्ली०) कर्दम, कीचड़।

पृथिवीमय (सं० त्रि०) मृण्मय, मृत्तिकायुक्त।

पृथिवीमूल—एक हिन्दू राजा। कन्दालीमें इनकी राजधानी थी। इनके पिताका नाम प्रभाकर था।

पृथिवीरुह (सं० पु०) पृथिव्यां रोहति रुह-क। भूमिरुह, वृक्ष।

पृथिवीलोक (सं० पु०) भूलोक।

पृथिवीवर्मा—१ गङ्गाके पूर्वान्तदेशके अधिपति। २ कलिङ्गके एक गङ्गवंशीय राजा। इनके पिताका नाम महेन्द्रवर्मदेव था।

पृथिवीश (सं० पु०) पृथिव्या ईशः। राजा।

पृथिवीशक्र (सं० पु०) पृथिव्यां शक्र इव। राजा।

पृथिवीश्वर (सं० पु०) पृथिव्या ईश्वरः। पृथिवीका अधिपति, राजा।

पृथिवीषेण—वाकाटकवंशीय एक हिन्दूराज। ये महाराज रुद्रसेनके पुत्र थे।

पृथिवीस्थ (सं० त्रि०) जो पृथिवी पर वास करता हो, भूमि पर रहनेवाला।

पृथिव्यापीड़ (सं० पु०) काश्मीरका एक राजा।

काश्मीर देखो।

पृथी (सं० पु०) वेणके पुत्र राजर्षि पृथुका एक नाम।

पृथी (हिं० स्त्री०) पृथिवी देखो।

पृथु (सं० पु०) प्रथते विख्यातो भवतीति प्रथ-कु, सम्प्रसारणञ्च (प्रथिम्रदिभ्रस्जां सम्प्रसारणं सलोपश्च। उण् १।२९) त्रेतायुगके सूर्यवंशीय पञ्चम राजा। वेणराजाके मरने पर उनके दहिने हाथको हिलानेसे इनकी उत्पत्ति हुई थी। भागवतमें इनका विषय इस प्रकार लिखा है—

जब राजा वेणका देहान्त हुआ, तब उनके कोई सन्तान न थी। इसलिये ब्राह्मण लोग उनके दोनों हाथ पकड़ कर हिलाने लगे। उस समय उनके एक हाथसे स्त्री और एक हाथसे पुरुष उत्पन्न हुआ। उन दोनोंको देख कर ब्राह्मण लोग आपसमें कहने लगे, 'यह पुरुष भगवान विष्णुका और स्त्री लक्ष्मीका अंश है। इस कारण पुरुषका नाम पृथु रखा जाय और स्त्री उनकी पत्नी बनाई जाय।' इस प्रकार उस पुरुषका नाम पृथु रख कर ब्राह्मण लोग उनका गुणकीर्त्तन करने लगे और नाना प्रकारके वाद्यगीतादि माङ्गलिक काय भी होने लगे।

स्वयं ब्रह्मा देवताओंके साथ उस स्थान पर पहुंचे और पृथुके दहिने हाथमें भगवान्‌का चक्र तथा पैरमें रेखा देख कर उन्हें भगवान्‌का अंश बतलाया। अब ब्राह्मण उनके अभिषेककी तैयारियां करने लगे। जो कन्या उत्पन्न हुई थी, उसका नाम अर्चि रखा गया। ब्राह्मणोंने सपत्नीक पृथुका यथाविधान अभिषेक कार्य सम्पन्न किया।

अभी धनद कुवेरने पृथुको स्वर्णमय आसन, वरुणने शुभछत्र, वायुने वालव्यजन और धर्मने कीर्त्तिमयी माला, इन्द्रने उत्कृष्ट किरीट, धर्मराजने दमनकारक दण्ड, ब्रह्माने वेदमय कवच, सरस्वतीने मनोहर हार, हरिने सुदर्शनचक्र और लक्ष्मीने विविध सम्पत्ति प्रदान की। पीछे रुद्रने असि, अम्बिकाने चर्म, सोमने अमृतमय अश्व, विश्वकर्माने सुन्दर रथ, अग्निने छाग और गोशृङ्ग-निर्मित धनुस्, सूर्यने रश्मिमय वाण और भूमिने योगमय पादुका उपहारमें दी। नाट्यादि कुशल खेचरोंने इन्हें नृत्य, गीत और वाद्य तथा अन्तर्धानविद्या प्रदान की। ऋषियोंने अमोघ आशीर्वाद दिया और समुद्रने स्वसलिलोत्पन्न शङ्ख तथा सिन्धु पर्वत और नदीने असंख्य रथ इन्हें समर्पण किये।

सूत, मागध और वन्दिगण जब सभामें पृथुका स्तव करनेको तैयार हुए, तब इन्होंने उन्हें रोक कर कहा,

'अभी मेरी गुणावली अव्यक्त है, जब मैं स्तवके योग्य होऊंगा, तब तुम लोग स्तव करना'।

अब विप्रगण पृथुको राज्याभिषेक करके 'तुम इस पृथ्वीका पालक हो, यथाविधि इसका पालन करो' इस प्रकार आदेश दे कर अपने अपने स्थानको चल दिये। उस समय पृथिवीमेंसे अन्न उत्पन्न होना बन्द हो गया, जिससे सब लोग बहुत दुःखित हुए, पीछे पृथुके निकट आ कर उन्होंने निवेदन किया, 'महाराज! ब्राह्मणोंने आपको हम लोगोंका वृत्तिप्रद और शरण-दाता बनाया है। हम लोग अन्नके अभावसे विनष्ट होनेको हैं, इसलिये आप अन्न प्रदान कर हम लोगोंकी प्राण-रक्षा कीजिये। आप अखिल लोकके पालक और सबोंके जीवनदाता हैं।'

महाराज पृथु प्रजाका ऐसा विलापवाक्य सुन कर बड़े दुःखी हुए और बोले, 'पृथिवी सभी ओषधियोंका बीज खा गई है, इसलिये अन्न उत्पन्न नहीं होता है। अब तुम लोग घर जाओ, मैं शीघ्र ही अन्नाभाव दूर कर देता हूं।' प्रजाका क्लेश निवारण करनेके लिये राजा पृथुने कमान पर तीर चढ़ाया और पृथिवीकी ओर दौड़ पड़े। यह देख कर पृथिवी गौका रूप धारण कर भागने लगी। राजाने भी उनका पीछा किया।

जब पृथिवी भागती भागती थक गई तब पृथुकी शरणमें आई और कहने लगी, 'राजन्! आप आश्रित-वत्सल और सब प्राणियोंके पालक हैं। अतएव मेरी रक्षा कीजिये। आप प्रजा पालनके लिये मुझे विनष्ट करनेको उद्यत हुए हैं, किन्तु मैं इस ब्रह्माण्डकी दृढ़ तरणी स्वरूप हूं, मेरे ही ऊपर यह विश्व प्रतिष्ठित है। मुझे विदीर्ण कर क्या जलराशिके मध्य अपनी प्रजाकी रक्षा कर सकेंगे? आप तो प्रजा-पालक ठहरे, तो फिर क्यों प्रजानाशका उपयोग कर रहे हैं?' इत्यादि प्रकारसे पृथिवीने नानाविध स्तव और हितकर वाक्य तो कहे, पर पृथुका क्रोध जरा भी शान्त न हुआ। पृथिवीने पुनः निवेदन किया, 'महाराज! ब्रह्माने मुझ पर जो ओषधियां आदि उत्पन्न की थीं, उनका लोग दुरुपयोग करने लगे, आपके समान कोई भी उपयुक्त राजा न थे, प्रजा-पालन और यज्ञादिकी ओर उनका जरा भी ध्यान न था, सभी चोर बन गये। इसलिये मैंने यज्ञार्थ ओषधियोंको अपने पेटमें रख लिया है। यदि इस प्रकार मैं उनकी रक्षा नहीं करती, तो कभी सम्भव नहीं था, कि आप उनका नाम तक भी जान सकते। वे सब ओषधियां मेरे पेटमें बहुत दिनों तक रहनेके कारण जीर्ण हो गई हैं। आप एक उपायसे उन्हें निकाल लीजिये, जिससे मेरा अभिलाष सिद्ध हो। आप बछड़ा दुहने का बरतन और दुहनेवाला स्थिर करके मुझे दुहिये जिससे मैं क्षीरमय अभीष्ट प्रदान करूं। राजन्! आप मुझे इस प्रकार समतल बना दीजिये जिससे वर्षा ऋतुका अवसान होने पर भी देववृष्ट जलराशि मेरे ऊपर पतित हो कर तमाम समान भावमें फैल जाय।'

इस पर पृथुने मनुको बछड़ा बनाया और अपने हाथ पर पृथिवीरूपी गौसे सब ओषधियां दूह लीं। इसके उपरान्त पंद्रह ऋषियोंने जिनकी जैसी अभिलाषा थी, बृहस्पतिको बछड़ा बना कर अपने कानोंमें वेदमय पवित्र दूध दूहा।

इसके बाद दैत्य और दानवोंने भी प्रह्लादको बछड़ा बना कर लौहपात्रमें सुरा और आसव; गन्धर्व और अप्सराओंने विश्वावसुको बछड़ा बना कर पद्ममय पात्रमें सौन्दर्य और माधुर्यके साथ मधु; श्राद्धदेव पितरों अर्यमाको बछड़ा बना कर अपक्व मृण्मय पात्रमें श्रद्धा-पूर्वक कव्य; सिद्धोंने भगवान् कपिलको बछड़ा बना कर अणिमादि ऐश्वर्य और सङ्कल्पमयी सिद्धि; विद्याधर और खेचरोंने कपिलको ही बछड़ा बना कर खेचरादि-विद्या; किन्नर और मायावी व्यक्तियोंने मयदानवको बछड़ा बना कर अन्तर्धान-विद्या और माया दूही थीं। यह माया अति आश्चर्य है। इसके बलसे सभी अभिलाष सिद्ध होते हैं। अनन्तर यक्ष, राक्षस, भूत और पिशा-चादि मांसभोजी व्यक्तियोंने रुद्रको बछड़ा बना कर कपालपात्रमें रुधिररूप आसव, फणहीन सर्पगण और समस्त सर्पजाति तथा वश्चिकादि दंदशुकने तक्षकको बछड़ा बना कर बिलरूप पात्रमें अपनी अपनी जातिका विष दूहा था। इसी प्रकार पशुओंने भी रुद्रवाहन वृषभको बछड़ा बना कर अरण्य रूप पात्रमें तृणरूप क्षीर, मांसाशी जन्तुओंने मृगेन्द्रको बछड़ा बना कर अपने शरीररूप पात्रमें मांसरूप दुग्ध; पर्वतोंने हिमालयको

वत्स बना कर अपने अपने सानुरूप पात्रमें विविध धातु दूहे। इस प्रकार सबोंने अपनी अपनी रुचिके अनुसार पृथिवीको दुह कर अपना अभिलाष पूरा किया।

अनन्तर पृथुने संतुष्ट हो कर पृथिवीको 'दुहिता' कह कर सम्बोधन किया और तब उसके बहुतसे पर्वतों आदिको तोड़ कर इसलिये सम कर दिया जिसमें वर्षाका जल एक स्थान पर रुक न जाय। पीछे वे बीज पृथिवीके चारों ओर निक्षिप्त हुए और अनेक नगरग्राम आदि बसाये गये। अब पृथिवी शस्यशालिनी हुई और प्रजा आनन्दसे काल व्यतीत करने लगी।

इस समय पृथुने ९९ यज्ञ किये। जब वे सौवाँ यज्ञ करने लगे, तब इन्द्र उनके यज्ञका घोड़ा ले कर भागे। पृथुने उनका पीछा किया। इस समय इन्द्रने अनेक प्रकारका रूप धारण किये थे जिनसे जैन, बौद्ध और कापालिक आदि मतोंकी सृष्टि हुई।

पृथु इन्द्रसे अपना घोड़ा छीन लाये थे, इस कारण इनका 'विजिताश्व' नाम पड़ा था। इस यज्ञमें मन्त्र द्वारा पृथु इन्द्रको भस्म करना चाहते थे, पर ब्रह्माने आ कर दोनोंमें मेल करा दिया। यज्ञ समाप्त करके पृथुने सनत्कुमारसे ज्ञान प्राप्त किया और अपने पर दुहितृसदृशी पृथिवीका भार सौंपा। पीछे वे अपनी स्त्रीको साथ ले कर तपस्या करनेके लिये वनमें चले गये, वहीं उन्होंने योगके द्वारा अपने इस भोगशरीरका अन्त किया। (भागवतमें ४।१५ अ०से ले कर २४ अ० तक पृथुका विस्तृत विवरण लिखा उसे देखो।)

२ चतुर्थ मन्वन्तरके मध्य एक सप्तर्षि। ३ कुकुत्स्थके पुत्र अनेनाभूराजपुत्र। ४ अजमीढ़-वंशीय पारपुत्रके पुत्रभेद। ५ क्रोष्टु-वंशीय चित्रके पुत्र नृपभेद। ५ दानवभेद। ७ प्रियव्रत-वंशोद्भव विभुके पुत्र। ८ तामस मन्वन्तरीय ऋषिविशेष। ९ महादेव। १० अग्नि। (पु०) ११ विष्णु। (स्त्री०) १२ कृष्णजीरक, काला जीरा। पर्याय—

"कृष्णजीरं सुगन्धश्च तथैवोद्गारशोधनः।
कालाजाजी तु सुषवी कालिका चोपकालिका।
पृथ्वीका कारवी पृथ्वी पृथुः कृष्णोपकुञ्चिका॥"
(भावप्रकाश)

१३ त्वक्पर्णी। १४ हिंगुपत्री। १५ अहिफेन, अफीम। १६ एक हाथका मान; दो बालिश्तकी लम्बाई। (त्रि० १७ महत्, बड़ा। १८ विस्तृत, चौड़ा। १९ अगणित, असंख्य, अधिक। २० प्रवीण, कुशल, चतुर।

पृथु—१ चण्डिकाभक्त वशिष्ठमुनिके गोत्रवंशसम्भूत एक राजा, ये पाठारीय प्रभुजातिके थे। २ चन्द्रवंशीय कान्तिराजके पुत्रभेद। ३ मुद्राराक्षसके प्रणेता विशाखदत्तके पिता।

पृथुक (सं० पु०) पृथुरेव पृथुसंज्ञायां कन् वा प्रथते इति प्रथ-( अभेकपृथुकेति। उण् ५।५३ ` इति कुकन् सम्प्रसारणञ्च। १ चिपिटक, चिड़वा, चिउड़ा। इस शब्दका क्लीवलिङ्गमें भी व्यवहार देखा जाता है।

हरे, भिगोए या कुछ उबाले हुए धानको भून कर कूटनेसे चिड़वा तैयार करना होता है। इसलिए यह 'द्विःखिन्न' अन्न नामसे प्रसिद्ध है। यह चिड़वा देशविशेषसे शुद्ध है सही, किन्तु ब्राह्मण, यति, विधवा और ब्रह्मचारीको यह नहीं खाना चाहिए। यह देवताको भी चढ़ाना उचित नहीं। इसका गुण—गुरु, बलकारक कफ और विष्टम्भकारक है।

२ चाक्षुष मन्वन्तरका एक देवगण। ३ बालक, लड़का। पृथु-स्वार्थे क। ४ पृथुशब्दार्थ।

पृथुकन्दन (सं० क्लो०) तृणविशेष।

पृथुकर्मन् (सं० पु०) शशविन्दुके पुत्र और चित्ररथके पौत्र।

पृथुकल्पिनी (सं० स्त्री०) पृथुकल्पना, विस्तृत कल्पना।

पृथुका (सं० स्त्री०) पृथुक-स्त्रियां टाप्। १ हिंगुपत्री। २ बालिका।

पृथुकालुकी (सं० स्त्री०) रक्तालुभेद।

पृथुकीय (सं० त्रि०) पृथुकाय हितं अपूपादित्वात् छ। पृथुकहित।

पृथुकीर्त्ति (सं० पु०) १ शशविन्दुके पुत्रका नाम। स्त्री०) २ शूरकी एक कन्या। ३ पृथानुजा वसुदेवभगिनी, पृथाकी एक छोटो बहनका नाम। (त्रि०) पृथुः कीर्त्तिर्यस्य। ४ बृहद्यशस्वी, महायशस्क, जिसकी कीर्त्ति बहुत अधिक हो।

पृथुकोल (सं० पु०) पृथुः कोलः। राजबदर, बड़ा बैर।

पृथुकृष्ण (सं० पु०) जीरक, जीरा।

पृथुक्य ( सं० त्रि० ) पृथुकाय हितं यत्। पृथुकहित, पृथुके लिए।

पृथुग ( सं० पु० ) चाक्षुषमन्वन्तरके देवताओंका एक भेद।

पृथुगन्धा ( सं० स्त्री० ) गन्धशय्या।

पृथुग्रीव (सं० पु०) राक्षसभेद। ( त्रि०) पृथुः ग्रीवा यस्य। विस्तीर्ण ग्रीवायुक्त, जिसकी गर्दन लम्बी हो।

पृथुग्मन् ( सं० त्रि० ) पृथुभावप्राप्त।

पृथुच्छद ( सं० पु० ) पृथवश्छदाः पत्राणि यस्य। १ हरिदर्भ, एक प्रकारका डाभ। २ हाथीकन्द। ३ वृहत्पत्र।

पृथुजय ( सं० पु० ) शशविन्दुके पुत्रका नाम।

पृथुजाघन ( सं० त्रि० ) विपुलनितम्ब, लम्बी जांघवाला।

पृथुजय ( सं० त्रि० ) शीघ्रगामी तेज चलनेवाला।

पृथुता ( सं० स्त्री० ) पृथोर्भावः पृथु-तल-टाप्। १ पृथुत्व, पृथु होनेका भाव। २ विस्तार, फैलाव।

पृथुत्व ( हिं० पु० ) पृथुता देखो।

पृथुदर्शिन् ( सं० त्रि० ) पृथु-दृश-णिनि। वहुदर्शी, चतुर, सयाना।

पृथुदान ( सं० पु० ) शशविन्दुके एक पुत्रका नाम।

पृथुपक्षस् ( सं० त्रि० ) पृथुः पक्षः यस्य। वृहत् पार्श्वद्वययुक्त।

पृथुपत्र ( सं० पु० ) पृथूनि पत्राणि यस्य। १ लाल लहसुन। २ हाथीकन्द।

पृथुपर्शु ( सं० त्रि० ) विस्तीर्ण पार्श्वास्थियुक्त।

पृथुपलाशिका ( सं० स्त्री० ) पृथूनि पलाशानि यस्याः, कप् टापि अत इत्त्वम्। शटी, कचूर।

पृथुपाजस् ( सं० त्रि० ) १ अतितेजस्वी, जिसकी कीर्त्ति वहुत अधिक हो। २ विपुल वेगयुक्त, शीघ्रगामी।

पृथुपाणि (सं० त्रि०) पृथुः पाणिर्यस्य। आजानुलम्बितभुज, जिसके हाथ वहुत लम्बे या घुटनों तक हों।

पृथुप्रगाण ( सं० त्रि०) पृथु प्रगाणं यस्य। पृथुगीतियुक्त।

पृथुप्रगामन् ( सं० त्रि० ) शीघ्रगामी, तेज चलनेवाला।

पृथुप्रथ ( सं० त्रि०) विस्तृतकीर्त्ति, जिसकी कीर्त्ति वहुत दूर फैली हो।

पथुप्रोथ ( सं० त्रि० ) अश्वादिकी तरह विपुल नासारन्ध्रविशिष्ट, घोड़े की तरह बड़ी नथनीवाला।

पृथुबुध्न ( सं० पु० ) स्थूलमूल।



पृथुभैरव—बौद्धोंके एक देवताका नाम।

पृथुमृद्वीका ( सं० स्त्री ) सूक्ष्म द्राक्षा, किशमिश।

पृथुयशस् ( सं० त्रि० ) पृथु महत् यशो यस्य। १ महायशस्वी। ( पु० ) २ शशविन्दुके एक पुत्रका नाम।

पृथुयशस्—१ उत्पलपरिमलके प्रणेता। २ होरापट्पञ्चाशिकाके प्रणेता। इनके पिताका नाम वराहमिहिर था।

पृथुयामन् ( सं० त्रि० ) पृथुरथ।

पृथुरश्मि ( सं० पु० ) १ यतिभेद। २ विस्तृत रश्मिशाली।

पृथुराज—एक राजा। पृथु देखो।

पृथुराष्ट्र—बौद्ध गण्डव्यूहवर्णित एक देश।

पृथुरुक्म ( सं० पु० ) क्रोष्टुवंशीय रुक्मकवचके पुत्र।

पृथुरोमन् ( सं० पु० ) पृथूनि रोमाणि, लोमस्थानीयानि शल्कान्यस्येति। १ मत्स्य, मछली। ( त्रि० ) २ वहुलोमयुक्त, वड़े वड़े रोएं वाला।

पृथुल सं० त्रि०) पृथुं पृथुत्वमस्यास्तीति पृथु-सिध्मादित्वात् लच्, वा पृथुं लातीति ला-क। १ महत्, वड़ा, भारी। २ स्थूल, मोटा, ताजा। ३ अधिक, ढेर, वहुत।

पृथुला ( सं० स्त्री० ) हिंगुपत्री।

पृथुलाक्ष ( सं० त्रि० ) पृथुले अक्षिणी यस्य षच् समासान्तः। वृहन्नेत्रयुक्त, वड़ी आँखवाला।

पृथुलोमा ( सं० स्त्री० ) १ मीनराशि। २ मछली।

पृथुवक्त्र ( सं० त्रि० ) पृथु वक्त्रं यस्य। १ वृहन्मुखयुक्त, वड़ा मुंहवाला। ( स्त्री० ) २ कुमारानुचर-मातृकाभेद।

पृथुवेग ( सं० त्रि० ) पृथुः वेगः यस्य। १ महत्वेगयुक्त। ( पु० पृथुः वेगः कर्मधा०। २ प्रवल वेग।

पृथुशिम्ब ( सं० पु० ) पृथुः शिम्बा यस्याः। १ श्योनाकभेद, सोनापाठा। २ पीतलोध्र, पीली लोध। ३ असिशिम्बी।

पृथुशिरस् ( सं० त्रि० ) वृहत् मस्तकविशिष्ट, वड़ा सिरवाला।

पृथुशिरा ( सं० स्त्री० ) कृष्णजलौका, काली जोंक।

पृथुशृङ्गक ( सं० पु० ) मेषविशेष, मेढ़ा।

पृथुशेखर ( सं० पु० ) पृथु महत् शेखरं शृङ्गं यस्य। पर्वत, पहाड़।

पृथुश्रव ( सं० त्रि० ) पृथुः श्रवः कर्णौ यस्य। वृहत् कर्णयुक्त, वड़े कानवाला।

पृथुश्रवस् ( सं० पु० ) १ कुमारानुचरभेद, कार्त्तिकेयके एक अनुचरका नाम। २ शशविन्दुके एक पुत्रका नाम। ३ नवें मनुके एक पुत्रका नाम। ४ सरयूका पुत्रभेद।

पृथुश्रवा—एक हिन्दू राजा। ये महाकालीके भक्त और भूखण्डमुनिके गोत्रजात थे।

पृथुश्रोणि ( सं० त्रि० ) पृथुः श्रोणिर्यस्य। वृहत् नितम्व-युक्त।

पृथुसेन ( सं० पु० ) अनुवंशीय रुचिरनृपके पुत्रका नाम।

पृथुस्कन्ध ( सं० पु० ) पृथुः स्थूलः स्कन्धो यस्य। शूकर, सूअर।

पृथूदक ( सं० क्ली० ) पृथुपुण्यप्रदत्वात् महदुदकं यस्य। कुरुक्षेत्रके अन्तर्गत एक नगर और प्राचीन तीर्थ। यह वर्त्तमान पञ्जावप्रदेशके अम्वाला-जिलेमें प्रवाहित पुण्य-सलिला सरस्वतीके दाहिने किनारे अक्षा० २९° ५८′ ४५″ उ० और देशा० ७६° ३७′ १५″ पू०के मध्य अवस्थित है। अभी इसे लोग पेहेवा कहते हैं। प्रसिद्ध थानेश्वर नगरसे यह स्थान ६॥ कोस दूर पड़ता है।

महात्मा वेणके पुत्र राजचक्रवर्त्ती पृथु ससागरा पृथिवीके अधीश्वर हुए। जब उनके पिता मरे, तब सर-स्वतीके किनारे इसी स्थान पर उन्होंने अन्त्येष्टिक्रिया की और देहान्तके १२ दिन तक उसी नदीके किनारे बैठ अभ्यागतोंको जलदान देते रहे। इस कारण उस जलतटका पृथूदक नाम पड़ा है। पिताके श्राद्धगौरवकी रक्षाके लिये महाराज पृथुने यहां एक नगर वसाया। तभीसे वह स्थान प्रतिष्ठाता राजाके नामसे ही घोषित होता आ रहा है।

थानेश्वरकी तरह यह स्थान भी पवित्र माना गया है। प्रायः ३०से ४० फुट उच्च मृत्तिकास्तूपके ऊपर और नीचे वसे रहनेके कारण लोग इस स्थानके प्राचीनत्वकी कल्पना करते हैं। यहांके स्तूपमेंसे जो वड़ी ईंटें, खोदित प्रस्तर-मूर्त्ति, देवालय और द्वारदेशादिका ध्वंसावशेष, स्तम्भ और मृण्मयी प्रतिमूर्त्ति पाई गई हैं, उनकी आलोचना कर-नेसे उस विषयमें कोई सन्देह नहीं रहता। इस स्थानसे आविष्कृत मुद्रादि और अन्यान्य निदर्शन प्रायः थानेश्वरके समकालवर्त्ती हैं।

पेहोवा नगरके पश्चिम गोरक्षनाथके शिष्य गरीवनाथ-का मन्दिर है। उस मन्दिरके गात्रमें रामभद्रदेवके पुत्र राजा भोजदेवको २७६ सम्वत्में उत्कीर्ण एक शिलालिपि ग्रथित है। दक्षिण-पूर्वमें पञ्जावके निकट 'सिद्धगिरिकी हवेली' नामक अट्टालिकामें एक और शिलालिपि निवद्ध देखी जाती है। वह लिपि भोजदेवके पुत्र महेन्द्रपाल-देवके नीचे सातवीं पीढ़ीमें देवराज द्वारा खोदी गई है।

सम्भवतः गजनीपति महमूदने जिस समय थानेश्वर लूटा था, उसी समय इस नगरकी पूर्वश्री जाती रही। परवर्त्ती मुसलमानराजने इस स्थानका तीर्थमाहात्म्य लोप करनेकी इच्छासे घृतस्नवामें एक उद्यान-वाटिका तैयार कराई। जब कोई तीर्थयात्री इस स्थान पर आता था, तब उसी समय उसे चालान कर दिया जाता था। इस प्रकार धीरे धीरे यहांकी जनसंख्या घटने लगी। अन्तमें सिखजातिके अभ्युदय होने पर कितने तीर्थ पुनः संस्कृत हो कर प्रतिष्ठित हुए हैं।

वहां अनेक पुण्यसलिला पुष्करिणी और तीर्थस्थान हैं जिनमेंसे कुछ तो ध्वंस हो गये हैं और कुछ आज भी विद्यमान हैं। मधुस्रवा, घृतस्रवा, पापान्तक, ययाति, वृहस्पति और पृथ्वीश्वरादि तीर्थ प्रधान हैं। अलावा इसके और भी कितने छोटे छोटे तीर्थ हैं ( कुरुक्षेत्रमें उन सब तीर्थोंका विवरण देखो )

वामनपुराणमें लिखा है, कि महामुनि विश्वामित्रने इस तीर्थमें स्नान कर ब्राह्मण्यलाभ किया था। यह तीर्थ सरस्वती नदीके किनारे अवस्थित है। इसमें स्नानदानादि करनेसे अक्षय पुण्य प्राप्त होता है और अन्तमें परमागति मिलती है। ( वामनपु० ३८अ० )

महाभारतमें लिखा है, कि पृथूदकतीर्थ सभी तीर्थोंसे श्रेष्ठ है। कुरुक्षेत्र तीर्थ अतिशय पुण्यप्रद माना गया है। उसकी अपेक्षा सरस्वती है और सरस्वतीसे भी यह तीर्थ अधिक पुण्यदायक है। इस तीर्थमें मृत्यु होनेसे परमा-गति प्राप्त होती है। सनत्कुमार और स्वयं व्यासदेवने भी कहा है—

"पुण्यमाहुः कुरुक्षेत्रं कुरुक्षेत्रात् सरस्वती।
सरस्वत्याश्च तीर्थानि तीर्थेभ्यश्च पृथूदकम्॥
उत्तमं सर्वतीर्थानां यस्त्यजेदात्मनस्तनुम्।
पृथूदके जप्यपरो न तस्य मरणं भवेत्॥

गीतं सनत्कुमारेण व्यासेन च महात्मना।
वेदे च नियतं राजन्नधिगच्छेत् पृथूदकम्॥
पृथूदकात् तीर्थतमं नान्यत्तीर्थं कुरूद्वह।
तन्मध्यं तत् पवित्रञ्च पावनञ्च न संशयः॥
तत्र स्नात्वा दिवं यान्ति येऽपि पापकृता नराः।"
(महाभारत ३।८३।१३२-१३६)

पृथूदकस्वामी चतुर्वेद—इनके पिताका नाम था मधुसूदन। ये ब्रह्मगुप्तकृत खण्डखाद्यकी टीका और ब्रह्मसिद्धान्त-वासना-भाष्यके रचयिता थे।

पृथूदर (सं० पु०) पृथु महदुदरं यस्य। १ मेष, मेढ़ा। (त्रि०) २ बृहत्कुक्षि, बड़े पेटवाला।

पृथ्वी (सं० स्त्री०) पृथुः स्थूलत्वगुणयुक्ता (वोतोगुण-वचनात्। पा ४।१।४४) इति ङीप्। पृथिवी। अत्यन्त चौड़ी अथवा पृथुकी दुहिताके कारण इसका नाम पृथ्वी पड़ा। (पृथ्वी देखो।)

२ हिंगुपत्री। ३ कृष्णजीरक, कालाजीरा। ४ वृत्ता-र्हतमातृभेद। ५ पुनर्णवा। ६ स्थूलैला, बड़ी इलायची। ७ अर्कवृक्ष। ८ आदित्यभक्ता। ९ छन्दोभेद। इस छन्दके प्रति पादमें सत्तरह अक्षर होते हैं और अष्टम तथा नवममें यति होती है। इसके २रा, ६ठा, ८वां, १२वां, १४वां १५वां, और १७वां अक्षर गुरु और शेष वर्ण लघु होते हैं। १० पञ्चभूतों या तत्त्वोंमेंसे एक। इसका प्रधान गुण गन्ध है, पर इसमें गौण रूपसे शब्द, स्पर्श, रूप और रस ये चारों गुण भी हैं। विशेष भूत शब्दमें देखो। ११ पृथ्वीका वह ऊपरी ठोस भाग जो मिट्टी और पत्थर आदिका है और जिस पर हम सब प्राणी चलते फिरते हैं, भूमि, धरती, जमीन। १२ मिट्टी।

पृथ्वीका (सं० स्त्री०) पृथ्वी स्वार्थे कन्। १ वृहदेला, बड़ी इलायची। २ सूक्ष्मैला, छोटी इलायची। ३ कृष्णजीरक, काला जीरा। ४ हिंगुपत्री।

पृथ्वीकुरबक (सं० पु०) पृथ्व्यां भूमौ कुरबक इव। श्वेत मन्दारक, सफेद मदार या आक।

पृथ्वीगर्भ (सं० पु०) पृथ्वीव लम्बमानो गर्भं उदरमस्य। लम्बोदर, गणेश।

पृथ्वीगृह (सं० क्ली०) गह्वर, गुफा।

पृथ्वीचन्द्रसूरी—एक जैन पण्डित।

पृथ्वीचांद—१ चम्बाके भूम्यधिकारी। पितृहन्ता जगत्सिंहका प्रतिशोध लेनेके लिये १६४१ ई०में ये सम्राट्पुत्र शाहजहांकी अनुज्ञासे ससैन्य उपस्थित हुए। इस कामके लिए इन्हें दिल्लीश्वरसे एक हजारी मनसबदार और चार सौ अश्वारोही सेना मिली। बाद सम्राट्के आदेशानुसार ये चम्बाको लौटे और तारागढ़-दुर्गके सन्निकटस्थ पार्वत्य प्रदेशमें सैन्यसंग्रह करके पुनरुद्यमसे ग्वालियरराज मानसिंहके सहायतासे तारागढ़ पर आक्रमण कर दिया और जगत्सिंहको परास्त किया।

२ कच्छवाहवंशीय राय मनोहरके पुत्र। पिताकी मृत्युके बाद स्वराज्य पर अधिष्ठित हो कर इन्होंने रायकी उपाधि और पांच सौ पदाति तथा तीन सौ अश्वारोही सेनाका अधिनायकत्व प्राप्त किया।

पृथ्वीज (सं० त्रि०) पृथ्व्यां जायते इति जन-ड। १ भूमिजात, जमीनसे पैदा होनेवाला। (क्ली०) गड़लवण, सांभर नमक।

पृथ्वीतल (सं० पु) १ संसार, दुनियां। २ वह धरातल जिस पर हम लोग चलते फिरते हैं, जमीनकी सतह।

पृथ्वीदण्डपाल—राजदण्डदाता, कोतवाल, पुलिसका प्रधान कर्मचारी।

पृथ्वीदेव १म—हैहयवंशीय चेदिराज्यके एक राजा। ये राजा रत्नराजके पुत्र थे। रत्नपुरमें इनकी राजधानी थी।

पृथ्वीदेव २य—हैहयवंशीय राजा २य रत्नदेवके पुत्र और १म पृथ्वीदेवके प्रपौत्र। चोड़गङ्ग-पराजयके बाद कलिङ्गनगरमें रत्नदेवकी राजधानी हुई। रत्नपुरको शिलालिपिमें ८९३ कलचुरी संवत्सरमें इनका राज्यकाल लिखा है।

पृथ्वीदेव ३य—पृथ्वीदेवके द्वितीय प्रपौत्र। रत्नपुरमें ये राज्य करते थे।

पृथ्वीदेवी—बौद्धदेवताभेद। आर्या वसुन्धरा नामसे प्रसिद्ध है। वसुन्धरा-व्रतोत्पत्त्यावदान नामक बौद्धग्रन्थमें इसका वास तुषित नामक स्वर्गमें वर्णित है। महावस्तु-अवदानमें लिखा है, कि इन्होंने गुरु काश्यपकी प्रार्थनासे ब्राह्मणोंका ध्वंस किया था। वसुन्धरा देखो।

पृथ्वीधर (सं० पु०) धरतीति 'पचाद्यच्' इति अच्। महीधर, पर्वत, पहाड़।

पृथ्वीधर—मिथिलाराज रामसिंहदेवके आश्रित एक

पण्डित। इन्होंने मृच्छकटिकाटीकाकी रचना की।

पृथ्वीधर आचार्य—१ कातन्त्रविस्तरविवरणके प्रणेता। २ शम्भुनाथके शिष्य। इन्होंने भुवनेश्वरीस्तोत्र, लघुसप्तशतीस्तोत्र, सरस्वतीस्तोत्र और भुवनेश्वर्यर्चनपद्धति नामक कई एक ग्रन्थ रचे। ३ रत्नकोषके रचयिता।

पृथ्वीधर भट्ट—एक कवि। इन्होंने अभिज्ञान शकुन्तलटीका प्रणयन की। इनके पुत्रका नाम राघव भट्ट था।

पृथ्वीनाथ ( सं० पु० ) राजा।

पृथ्वीनारायण शाह—नेपालके एक गोर्खाराज। इनके पिताका नाम नरभूपाल शाह था। पाल्पासे आ कर उदयपुर-राजवंशने सप्तगण्डकीतीरवर्त्ती गोर्खालिराज्यमें राज्य स्थापित किया। पृथ्वीनारायणने अपने बाहुबलसे नेपालराज्य जीता। उन्हींके अत्याचारसे कीर्त्तिपुरकी महिमा लुप्त और नासकाटापुर नाम प्रवर्त्तित हुआ है।

नासकाटापुर और नेपाल देखो।

पृथ्वीपत्—सागरप्रदेशके एक राजा। इन्होंने पेशवासे विलिहरा नामकी भूसम्पत्ति पाई थी।

पृथ्वीपति ( सं० पु० ) पृथ्व्याः पतिः। पृथिवीपाल, राजा।

पृथ्वीपाल ( सं० पु० ) पृथ्वीं पालयतीति पालि-अण्। १ पृथिवीका पालन करनेवाला, राजा। २ राजतरङ्गिणीवर्णित काश्मीरका एक राजा।

पृथ्वीपुत्र ( सं० पु० ) मङ्गलग्रह।

पृथ्वीपुर ( सं० पु० ) मगधराज्यके अन्तर्गत एक नगर।

पृथ्वीभुज् ( सं० पु० ) पृथ्वीं भुङ्क्ते भुज-क्विप। महीपति, राजा।

पृथ्वीमल्ल—मेवारके एक राणा। राहुप और लक्ष्मणसिंहके मध्यवर्त्ती राजत्वकालमें ये चित्तौरके राजसिंहासन पर अधिरूढ़ हुए। इन्होंने असीम साहसके साथ बहुत से राजपूतोंकी खून खरावी कर मुसलमानोंके कवलसे हिन्दूके प्रधान तीर्थ गयापुरीका उद्धार किया था। इनकी निर्भीकता और स्वधर्मप्रेमिकता देख कर मुसलमानोंने हिन्दूधर्मके प्रति अत्याचार करना छोड़ दिया।

पृथ्वीमल्ल—मदनपालके पुत्र और मान्धाताके ज्येष्ठ भ्राता। इन्होंने बालचिकित्सा वा शिशुरक्षारत्न नामक वैद्यकग्रन्थ की रचना की।

पृथ्वीमल्लराज—महार्णव नामक ग्रन्थके रचयिता।

पृथ्वीराज—भारतके एक शेष और प्रधान हिन्दूराजा। उन्होंने भारतवर्ष पर केवल अपना आधिपत्य ही नहीं फैलाया था, वरन् उनका सुतीव्र प्रभाव इस भारतके कोने कोने अप्रतिहतभावमें फैल गया था तथा दिल्लीका सिंहासन मुसलमानोंके हाथ आनेके पहले भारतीय हिन्दूराजाओंमें उन्होंने श्रेष्ठ पद प्राप्त किया था।

चाँद कविका प्रसंग।

चाँद कविने लिखा है, 'दिल्लीपति अनङ्गपाल जब कामध्वजके साथ संग्राममें प्रवृत्त हुए, उस समय अजमेरपति सोमेश्वरने उन्हें खासी मदद पहुंचाई थी। इस कारण दिल्लीश्वरने अपनी छोटी लड़की कमलाको सोमेश्वरके हाथ सौंप दिया। इसी कमलाके गर्भसे पृथ्वीराज उत्पन्न हुए। अनङ्गपालकी बड़ी लड़की सुन्दरीके साथ विजयपालका विवाह हुआ था जिससे कन्नौजपति जयचन्द्रने जन्मग्रहण किया।'

चाँद कविके वर्णनसे पृथ्वीराजका वंशपरिचय इस प्रकार जाना जाता है—पृथ्वीराजके पितामहका नाम आनन्दमेवजी, प्रपितामहका जयसिंह और वृद्धप्रपितामह का नाम आना था। इन्होंने ११११५ विक्रमशाकमें जन्म लिया। पृथिराजरासौमें इनके जन्मके सम्बन्धमें जो लिखा है, वह नीचे देते हैं—

"एकादश सै पञ्चदह, विक्रमसाक अनन्द।
तिहि रिपुजय पुरहरणको, भय पृथिराज नरिन्द॥
एकादस सै पञ्चदह, विक्रम जिम ध्रम सुत्त।
एतिय साक पृथिराज कौ, लिख्यौ विप्र गुन गुत्त॥"

( पृथिराजरासौ १।६६४-५ )

आनन्दमय १११५ विक्रमशाकमें उस रिपुहारी और पुरजयकारी पृथिवीराज नरेन्द्रका जन्म हुआ। 'पृथिराजरासौ'-ग्रन्थके आदिपर्व-प्रकाशक पण्डित मोहनलाल विष्णुलाल पाण्ड्यके मतसे,—चाँदकविने उक्त दोहामें जो 'अनन्द' शब्द लिखा है, उसका अर्थ अ-नन्द (६) है अर्थात् १००-६=६०।६१ ऐसा कल्पित अर्थ मान कर वे कहते हैं, कि १११५ विक्रम ६०।६१=१२०५।६ सनन्द विक्रममें पृथ्वीराजने जन्मग्रहण किया। ( काशीसे तत्-कर्त्तृक प्रकाशित पृथिराजरासौ १३६-१४० पृष्ठ द्रष्टव्य।) किन्तु उनका यह कष्ट कल्पित अर्थ समीचीन नहीं है।

यहां 'अनन्द' शब्द 'आनन्द' स्वरूप ही व्यवहृत हुआ है। ऐसे 'अनन्द' शब्दका प्रयोग 'पृथिराजरासो'-में कई जगह आया है। यथा—

"अनगपाल तूंअर थरणं किय तीरथथ अनन्द।"

( एशियाटिक सोसाइटीसे प्रकाशित पृथिराजरासो, २य भाग ६६ पृ० )

विशेषतः परवर्त्ती पद्धरी श्लोकमें पृथ्वीराजकी जन्म-पत्रीके उपलक्षमें चाँदकविने ऐसा लिखा है—

"दरवार बैठि सोमेस राय, लीने हजार जोतिग बुलाय॥
कहौ जन्म कर्म बालकविनोद, सुभ लगन महूरत सुनत मोद
संवत्त इक्कदस पञ्च अगग, बैसाखमास पख कृष्ण लग्ग॥
गुरु सिद्धिजोग चित्रानखित्त, गर नाम करण सिसुपरमहित्त॥
ऊषा प्रकास इक घरिय रात, पल तीस अंश तयबाल जात॥
गुरु बुध शुक्र परिदसै थान, अष्टमै वार शनि फल विनान॥
पञ्च दुए थान परिसोम भोम, ग्यारमें राहु वल करन होम॥
वारमें सूर सो करन रङ्ग, अनमी नमाय तिन करै भङ्ग॥
प्रथिराज नाम वल हरै छल, दिल्लीय तखत मण्डै सुछत्र॥
च्यालीस तीन तीन वर्षसाज, कलि पुहमि इन्द्र उद्धार काज"

( आदिपर्व ७०५-७१० )

दरवारमें बैठ कर राजा सोमेश्वरने ज्योतिषीको सामने बुलाया और कहा, 'बालकका जन्म, कर्म और शुभलग्न बता दीजिये, जिसे सुन कर मेरा चित्त प्रसन्न हो।' सम्वत् १११५, बैसाखमास, कृष्णपक्ष, गुरुवार, सिद्धियोग, चित्रानक्षत्र और शिशुका परमहितकर गर-करण ; एक दण्ड ३० पल और ३ अंश रात रहते ऊषा-प्रकाशकालमें शिशुने जन्म ग्रहण किया। उनके दशम स्थानमें वृहस्पति, बुध और शुक्र ; अष्टममें शनि ; पञ्चम और द्वितीयमें सोम और मङ्गल ; एकादशमें ( खलोंके नाशनार्थ ) राहु और द्वादशमें सूर्य हैं। यह बालक शत्रुदलका निपातन करनेमें समर्थ होगा। पृथ्वीराज इसका नाम रहेगा। दिल्लीके सिंहासनको ये सुशोभित करेंगे। इस कलियुगमें वे ४३ वर्ष तक पृथिवीके उद्धारकार्यमें लगे रहेंगे अर्थात् केवल ४३ वर्ष तक जीवित रहेंगे। चाँदकवि वर्णित जन्मपत्रीसे भी पृथ्वीराजका जन्मकाल १११५ विक्रम सम्वत् अर्थात् १०५८ ई० होता है। सुतरां पण्डित विष्णुलालकी कष्ट-कल्पना ग्रहणयोग्य नहीं है।'

वचपनसे ही इनके शौर्यवीर्यका परिचय पाया जाता है। दरवारमें प्रतापसिंह चालुक्यने अपनी मूंछों पर ताव दिया था, इस कारण कृष्ण ( कान्ह ) चौहान्ने उन्हें मार डाला। इस पर पृथ्वीराज वड़े विगड़े और उन्हें आँखें वांध रखनेके लिये वाध्य किया था। राजा होनेके पहले ही पृथ्वीराजने नाहरराय और मेवातियोंको जीता था। इसके वाद ही साहवुद्दीन घोरीसे प्रेरित हुसेन खाँके साथ उनका विपुल संग्राम छिड़ा। युद्धमें साहवुद्दीन पराजित और हुसेन मारे गये। एक दिन पृथ्वीराज जव आखेटको निकले, तव शाहवुद्दीनने अतर्कित भावसे उन पर आक्रमण कर दिया। इस समय चौहान्-वीरके साथ वहुत कम आदमी थे, तिस पर भी पृथ्वीराजने अतुल विक्रमसे घोरको परास्त कर ही डाला।

गुजरातके राजा भोलाराय वड़े ही अहङ्कारी हो उठे थे। पृथ्वीराजने उनका दर्प चूर्ण कर डाला। इसके वाद इञ्छिनीके साथ पृथ्वीराजका विवाह हुआ।

दिल्लीपतिके साथ जव मुगलोंका युद्ध छिड़ा, तव उसमें पृथ्वीरायने वड़ी वीरता दिखलाई थी। चन्द्र पुण्डीरके दाहिमी नामक एक परम रूपवती कन्या थी जो पृथ्वीराजको व्याही गई। कैमास, चन्द्रसेनी पुण्डिर और चामण्डराय ये तीनों दाहिमीके भाई थे। परवर्त्ती कालमें तीनोंने ही दिल्लीश्वरके अधोन उच्च पद प्राप्त किया। पृथ्वीके मातामह अनङ्गपालके दो कन्या छोड़ कर और कोई पुत्र-सन्तान न थी। उन्होंने पृथ्वीराजके पराक्रम, वुद्धि और गुण पर मुग्ध हो कर उन्हींको दिल्ली राज्य समर्पण किया और आप वदरिकाश्रमको चल दिये। ११३८ विक्रम-सम्वत्में हेमन्तकाल मार्गशीर्ष शुक्लपञ्चमी तिथि और सिद्धियोगमें पृथ्वीराज मातामह द्वारा दिल्ली-के सिंहासन पर अभिषिक्त हुए थे।

चाँदने लिखा है—

"ग्यारह सै अठतोसा मानं भौ दिल्ली नृप रा चौहानं।
विक्रम विन सक वन्धो सूरं तपै राज पृथिराज करूरं॥"

(माधो भाट-कथा ६५)

अनङ्गपाल दिल्ली छोड़ कर चले गये, यह सुन कर साहवुद्दीन वड़ी धूमधामसे दिल्ली पर चढ़ाई करनेके लिये

आ धमके। माधोभाटने आ कर पृथ्वीराजको इसकी खबर दी। हिन्दू-मुसलमानमें तुमुल-संग्राम चलने लगा। साहबुद्दीन पराजित और वन्दी हुए। पीछे उपयुक्त अर्थदण्ड देनेके वाद उन्हें छुटकारा मिला। इसके अनन्तर पद्मावतीके साथ पृथ्वीराजका विवाह हुआ। इस समय चन्देलराजकी तूती तमाम वोल रही थी।

दिल्लीपतिके साथ उनकी लड़ाई छिड़ी। अल्हा और ऊदल नामक वनाफर राजपूत-वंशीय दो महावीरोंने परिमालका पक्ष लिया। किन्तु वे सवके सव पृथ्वीराजसे पराजय स्वीकार करनेको वाध्य हुए। अनन्तर पृथ्वीराजकी वहन पृथाके साथ चित्तोरपति समरसिंहका विवाह हुआ।

दिल्लीपतिको खट्टू-वनमें प्रचुर धन हाथ लगा। जमीन कोड़ कर उस धनको निकालते समय सुलतानने उन पर आक्रमण कर दिया। इस वार भी वे पहलेके जैसा पृथ्वीराजके हाथ वन्दी हुए और प्रचुर अर्थदण्ड दे कर जानकी रिहाई पाई।

देवगिरि-राजकन्या शशिव्रताको पानेकी आशासे कन्नौजाधिपति जयचन्द्र देवगिरिको पधारे। किन्तु इसके पहले ही पृथ्वीराज उस कन्याको हर लाये थे। यह ले कर दोनोंमें लड़ाई ठन गई। जयचन्द्रने वहुसंख्यक सेना ले कर देवगिरिको घेर लिया। अन्तमें वे पृथ्वीराजके सेनापति चामण्डरायसे परास्त हुए।

चामण्डराय देवगिरिको फतह कर लौटे, इसी समय दिल्लीपति रेवाके किनारे हाथीके शिकारमें आये हुए थे। यहां उन्हें लाहोरके शासनकर्त्ता चन्द्र पुण्डोरसे एक पत्न मिला जिसमें लिखा था, कि साहवुद्दीनके सेनापति तातार मारुफ खाँ दिल्ली पर आक्रमण करनेके लिये विलकुल तैयार हैं। फिर क्या था, दिल्लीश्वरने उसी समय दलवलके साथ पञ्चनदकी ओर याता कर दी। यहां उन्होंने सुना, कि चंद्रपुण्डीर उनकी अग्रगामी सेना ले कर गजनीपतिको रोकने तो गये हैं पर वे इस कार्यमें कृतकार्य नहीं होंगे। दिल्लीपति स्वयं युद्धस्थलमें कूद पड़े और साहवुद्दीनको गति रोको। इस युद्धमें दोनों पक्षके अनेक सम्भ्रान्त व्यक्ति खेत रहे। अन्तमें साहवुद्दीनने परास्त हो कर पूर्ववत् वन्दित्व स्वीकार किया। गजनीपति एक मास तीन दिन कैदमें रहे, पीछे काफी धन दे कर छुटकारा पाया।

इधर वदरिकाश्रममें अनङ्गपालको यह सम्वाद मिला, कि उनकी प्रिय प्रजा पृथ्वीराजके हाथसे वहुत कष्ट पा रही है, इस कारण उन्हें फिर राज्यभार ग्रहण करना कर्त्तव्य है। इसी मौकेमें मालवराज महीपाल पहले सोमेश्वरकी राजधानी सम्भर और पीछे दिल्ली पर आक्रमण करनेके लिये अग्रसर हुए। किन्तु सोमेश्वरके निकट महीपालकी पूरी हार हुई। इधर अनङ्गपाल-पक्षके कुछ लोगोंने वदरिकाश्रम आ कर उन्हें राज्यग्रहण करनेका अनुरोध किया। उन लोगोंकी वात पर अनङ्गपालने पृथ्वीराजको अपने मन्त्री द्वारा कहला भेजा, "या तो तुम राज्य छोड़ दो, या वदरिकाश्रम आ कर मुझसे मुलाकात करो"।

पृथ्वीराजने वृद्धकी वात पर कान नहीं दिया। इस पर वृद्ध-अनङ्गपाल ससैन्य उनसे युद्ध करनेके लिये आये। गजनीके सुलतानने भी दलवलसे आ कर अनङ्गपालका साथ दिया। पृथ्वीराज इस पर भी विचलित न हुए। रणक्षेत्रमें मातामहके साथ उन्होंने मुलाकात की। उनके प्रिय-मन्त्री कैमास अनङ्गपालके हाथीको आहत कर वृद्ध राजाको कैद करने आये। इस समय सुलतान उनकी रक्षा करनेके लिये आगे वढ़े, पर पृथ्वीराजके हाथसे वे भी कैद कर लिये गये। पृथ्वीराजने वड़े आदर और सम्मानसे मातामहको ग्रहण किया। साहवुद्दीनको इस वार प्रचुर अर्थ देना पड़ा। वृद्ध अनङ्गपालको उस समय भी राज्यलिप्सा दूर नहीं हुई थी। वे एक वर्ष तक दिल्लीमें रहे और पृथ्वीराजके व्यवहार पर वड़े प्रसन्न हो कर पुनः वदरिकाश्रमको चल दिये।

गजनीपति वार वार ठोकर खाते गये थे। अतः इस वार वे वहुसंख्यक सेना ले कर घघर-नदीके किनारे आ धमके; किन्तु इस वार भी उन्होंने पूर्ववत् प्रतिफल पाया।

इसके वाद पृथ्वीराजने कर्णाटकी याता कर दी। वहांसे वे केल्हन नामक एक नायकको साथ ले ११४१ सम्वत्‌में दिल्ली वापिस आये।

पहलेसे ही कन्नोजपति जयचन्द्र पृथ्वीराजके शत्रु थे। वे भी सुलतान साहबुद्दीनके साथ मिल कर पृथ्वीके विरुद्ध षड़-यन्त्र रचने लगे। फलतः दोनोंमें गहरी मुठ-भेड़ हो गई। अनन्तर दिल्लीपतिने दोनों पक्षमें इन्द्रावती नामक एक सुन्दरीका पाणिग्रहण किया। उनके साथ कुछ दिन सुखसे विता कर दिल्लीश्वर आखेटको निकले। इस अवसरमें सुलतानने उन पर धावा बोल दिया। दिल्लीके अन्यतम सेनापति जैतरावने महाविक्रम दिखा कर सुल-तानको परास्त किया। इसके बाद पृथ्वीराजने कांगुरा गिरिदुर्ग जीत कर हंसावतीको पत्नी बनाया।

गुजरराजके साथ अजमेरपति सोमेश्वरका बहुत दिनोंसे विवाद चला आ रहा था। गुर्जरपति भोला-भीमने गुप्तभावसे सोमेश्वरको मार डाला। इसके बाद सुलतानने पुनः दिल्ली पर हमला कर दिया। खट्टू वनमें दोनों पक्षमें युद्ध छिड़ा। इस बार भी मन्त्रिवर कैमास-के प्रभावसे ११४० सम्वत्‌में सुलतान साहबुद्दीन परास्त हुए। गजनी-पतिका दर्प चूर्ण करके पृथ्वीराज पितृ-हत्याका प्रतिशोध लेनेके लिये गुजरातको चल दिये। गुजरातके चालुक्यराज भोलाराय-भीमने भी बहुसंख्यक सेना ले कर दिल्लीश्वरका सामना किया। किन्तु पृथ्वी राजके कौशलसे उन्हें कालका आतिथ्य स्वीकार करना पड़ा।

अभी पृथ्वीराज दिल्ली और अजमेर दोनों जगहके अधी-श्वर बन बैठे। एक दिन दिल्लीमें इन्हें मालूम हुआ कि, कन्नोज पति जयचन्द्रकी कन्या संयोगिता (संयुक्ता)-ने पण किया है, कि वह पृथ्वीराजके सिवा और किसीके गलेमें वर-माला न डालेगी। इधर जयचन्द्र कन्याको पात्रस्थ करने-के अभिप्रायसे स्वयम्बरका आयोजन कर रहे हैं। जय-चन्द्र पृथ्वीराजका जानी दुश्मन होने पर भी अभी उनकी कन्याका अभिलाष पूरा करनेके लिये दिल्लीपतिने कन्नोज-की यात्रा की। बहुतसे विश्वासी लोगोंको नगरके बाहर रख कर आपने संयोगिताका प्रकृत मनोभाव जाननेके लिये छद्मवेशसे कन्नोज-राजगृहमें प्रवेश किया। वहां उन्हें अच्छी तरह मालूम हुआ, कि जयचन्द्र-कन्या सच-मुच उनकी सम्पूर्ण उपयुक्ता है, उन्हें छोड़ कर दूसरेको वह कदापि न वरेगी। इसके बाद मेवारपति समरसिंह-के साथ जयचन्द्रकी लड़ाई छिड़ी।

पहले संयोगिताको पाने, दूसरे समरसिंहके पक्षमें रह कर जयचन्द्रका दर्पचूर्ण करनेके लिये पृथ्वीराज आयोजन करने लगे।

सम्वत् ११५० शकमें पृथ्वीराजके प्रिय मन्त्री कैमास सुरधामको सिधारे। सम्वत् ११५१ शकमें इन्होंने संयो-गिताको लानेके लिये बड़ी धूमधामसे कन्नोजकी यात्रा की।* कन्नोजपति जयचन्द्रके साथ इन्हें तुमुल संग्राम करना पड़ा। अन्तमें दिल्लीपति कन्नोजपतिको परास्त कर और उनकी परम सुन्दरी कन्या संयोगिताको ले कर अपनी राजधानी लौटे। यह अपमान जयचन्द्रके हृदयमें बाणसे चुभ गया। उन्होंने पृथ्वीराजको अधःपातित करनेकी आशासे गजनीपतिका आश्रय लिया। इस बार जयचन्द्रकी सहायतासे सुलतान प्रोत्साहित हो पुनः दिल्ली पर आक्रमण करनेको आये। इस बार प्रथम युद्ध-में धीर-पुण्डीरकी वीरतासे सुलतानको पीठ दिखानी पड़ी। किन्तु बार बार अपमानित होने पर भी वे भग्न-मनोरथ न हुए। जयचन्द्रने प्रचुर अर्थ और सैन्य द्वारा सुलतानकी मदद पहुंचाई। इस बार सुलतान भी हजारों मुसलमान-सेनाके साथ घग्घरक्षेत्रमें जा धमके। पृथ्वी-राज भी प्रधान प्रधान सामन्तोंको एकत्र कर रणक्षेत्रमें कूद पड़े। उनके बहनोई समरसिंह भी उनकी सहायतामें पहुंचे। ऐसी घमसान लड़ाई और कभी नहीं हुई थी। ११५८ सम्वत् श्रावणमास शनिवार कर्कटसंक्रान्तिमें युद्ध आरम्भ हुआ। इस युद्धमें पहले पृथ्वीराजकी ही जीत हुई थी, किन्तु हिन्दुओंके ग्रहवैगुण्यसे आखिर सुलतानने ही विजय-लक्ष्मी पाई। समरसिंहने स्वदेश और स्वजातिके लिये रणक्षेत्रमें जीवन उत्सर्ग किया। पृथ्वीराज मुसल-मानके हाथसे वन्दी हो गजनी भेज दिये गये। यहां उनकी दोनों आंखें निकाल ली गईं। कविचन्द्र (चाँदकवि) अपने प्रभुके दर्शनार्थ बड़ी मुश्किलसे गजनी आये और कौशल-क्रमसे गजनीके अधीन काम करने लगे। पीछे एक दिन कारागारमें उन्होंने पृथ्वीराजके साथ मुलाकात की। सुलतानने जब कविचाँदके मुखसे सुना, कि पृथ्वीराज

* "ग्यारह स इक्यावना, चैत तीज रविवार।
कनवज दीखन कारने चल्यौ सुभंभरिवार॥"
(कनवजखण्ड)

शब्दभेदी-बाण चलानेमें बड़े सिद्धहस्त हैं, तब उन्हें यह देखनेकी बड़ी लालसा हुई। इस अवसरमें चन्द्रने अन्ध पृथ्वीराजको सम्बोधन कर कहा;—

"बारह बांस बत्तीस गज, अंगुल चारि प्रमाण।
इतने पर पतसाह है, मति चुक्कै चौहान॥
फेरि न जननी जनमि है, फेरि न खैंचि कमान।
सात बार तुम चूकियो, अब न चूक चौहान॥
धर पलट्यौ पलटी धरा, पलट्यौ हाथ कमान।
चन्द कहै पृथिराजसों, जनि पलटै चौहान॥"

यह सुनते ही पृथ्वीराजने एक शब्दभेदी-बाण चलाया और वह तीर ठीक गयासुद्दीनके कलेजेमें जा लगा। वह तो मर गया, पर विपक्ष दल उन दोनों पर टूट पड़े। बस, चन्दने झटपट यह सोरठा पढ़ा,—

"अबकी चढ़ी कमान, को जाने कब फिर चढ़े।
जनि चुकै चौहान, इक्के मारिय इक्क सर॥"

यह कहते ही पूर्व संकेतानुसार पृथ्वीराजने चन्दको और चन्दने पृथ्वीराजको मार डाला।

पृथ्वीराज जब मुसलमानके हाथसे बन्दी हो कर गजनी आये, तब उधर उनके पुत्र रायनसिंह (नारायणसिंह) दिल्लीके सिंहासन पर बैठे, किन्तु राज्यलक्ष्मीका उपभोग उनके भाग्यमें न बदा था। वे शीघ्र ही मुसलमानोंके हाथसे मारे गये और दिल्लीराज्य मुसलमानोंके हाथ लगा।

चंदकविने अपने "पृथिराजरासौ" नामक सुवृहत् काव्यमें * पृथ्वीराजका जो कुछ हाल लिखा है, वही यहां पर संक्षेपमें दिया गया। राजस्थानके इतिवृत्त-लेखक टाड साहब और वर्त्तमान पाश्चात्य तथा देशीय अनेक ऐतिहासिकोंने चंदके आख्यानको प्रकृत इतिहास-मूलक माना है।

यह अवश्य कह सकते हैं, कि हिन्दी साहित्यमें चांद-कविका 'पृथिराजरासौ' सर्वश्रेष्ठ महाकाव्यके जैसा आदृत होगा, पर ऐतिहासिक साहित्यमें इसका कैसा आसन होगा, कह नहीं सकते। नाना कारणोंसे हम लोग प्रचलित पृथ्वीराजरासके अधिकांश विवरणको प्रामाणिक नहीं मान सकते।

१ला कारण, पृथ्वीराज और समरसिंहके समकालमें जो सब शिलालिपियां उत्कीर्ण हुईं, नके साथ चांदकविकी उक्तिका प्रायः सामञ्जस्य नहीं है।

२य, पृथ्वीराजके समकालमें उनकी सभाके किसी कवि द्वारा संस्कृत भाषामें 'पृथ्वीराजविजय' नामक एक काव्य लिखा गया। इसमें पृथ्वीराजके विषयमें जो सब बातें लिखी हैं, उनके साथ भी चांदकविका विवरण नहीं मिलता।

३य, पृथ्वीराजके समसामयिक मुसलमान ऐतिहासिकोंने पृथ्वीराजके विषयमें जो कुछ लिखा है, उसके साथ भी पृथ्वीराजरासका सामञ्जस्य नहीं है।

अब शिलालिपि आदि सामयिक ग्रन्थोंमें पृथ्वीराजका परिचय किस प्रकार लिखा है, यह भी देखना चाहिये।

पृथ्वीराजका ऐतिहासिक परिचय।

पृथ्वीराजके पितामह अर्णोराज और पिता सोमेश्वर थे। सोमेश्वरने १२२६ सम्वत्‌में (११६९ ई०)-के फाल्गुन मासकी कृष्णतृतीया तक राज्य किया। इसी वर्ष पृथ्वीराज सिंहासन पर अधिरूढ़ हुए। इनके प्रधान मन्त्रीका नाम कदम्बवास और प्रधान राजभाट (वन्दिराज)-का पृथ्वीभट था। सिंहासन पर बैठनेके बाद ही नाना देशोंको जीत कर प्रतिष्ठा लाभ की। ५७१ हिजरी (११७५ ई०)-में साहबुद्दीन घोरीने मूलतान पर अधिकार जमाया। इस समयसे उनके हृदयमें भारतजयकी लिप्सा बलवती हुई। ५७४ हिजरी (११७८ई०)-में वे उचा और मूलतान होते हुए (गुजरातकी राजधानी) नाहरवारा (अनहलवाड़पत्तन)-की ओर अग्रसर हुए। मूलराज और भीमदेवके साथ उनकी गहरी मुठभेड़ हुई। घोरीराजके आक्रमणसे स्वदेशकी गौरव-रक्षा करनेके लिये पृथ्वीराजने सेना भेज गुर्जराधिपतिकी सहायता की थी। इस युद्धमें विफल मनोरथ हो साहबुद्दीन स्वदेश लौटनेको बाध्य हुए। यह संवाद पा कर दिल्लीपतिने गुर्जरराजदूतको यथेष्ट उपहार दिया था। इसके बाद साहबुद्दीनने खोरासानको जीता। इस उपलक्षमें वे 'सुलतान मुइज्जुद्दीन' और उनके भाई

* इस महाकाव्यमें प्रायः लाखसे ऊपर कविताएँ हैं। ऐसा उच्च महाकाव्य हिन्दी-भाषामें और दूसरा नहीं है। ७० प्रस्तावोंमें यह महाकाव्य वर्णित हुआ है।

समसुद्दीन 'सुलतान गियासुद्दीन' उपाधिसे विभूषित हुए। ५७७ हिजरो (११८१ई०)-में मुइजुद्दोन सुलतानने महमूदके वंशधर खुसरु मालिकसे लाहोर जीतनेकी चेष्टा की। इस समय १२४६ सम्वत्में पृथ्वीराजने चन्देलराज परमर्द्दिदेवको परास्त किया और उनके अधिकारभुक्त जेजाकभुक्ति देश पर दखल जमाया। इसी वर्ष (५७८ हिजरीमें) मुइजुद्दीन दलबलके साथ देवलको गये और उसके अन्तर्गत समुद्रतीरवर्त्ती अनेक जनपद तथा प्रचुर अर्थ अपना कर स्वदेशको लौटे।

५७६ हिजरी (११८३ ई०)-में सुलतान मुइज्जुद्दीनने पुनः भारतवर्ष पर दाँत गड़ाता। जम्मुराज चक्रदेवने वहुतसे उपहारके साथ अपने छोटे भाई रामदेवको सुलतानके पास कहला भेजा, कि इस समय खुसरुके राज्य-पर अधिकार करनेमें विशेष सुविधा है। सुलतानने वड़े आदरसे राजदूतको ग्रहण किया और तमाम इस वातको घोषणा कर दी, कि खुसरु मालिकका लाह्नोर (लाहोर) राज्य उनके अधिकारभुक्त हो गया। पर वे लाहोर दखल न कर सके, केवल उसके चारों ओरके प्रदेशोंमें लूट मार करते हुए देशको लौट गये। अन्तमें राजाचक्रदेवके अनुरोधसे सियालकोट आ कर उन्होंने पुनः दुर्गको दखल कर लिया। पीछे दुर्गका फिरसे संस्कार करके वहां हुसेन-इ-खरमीलको दुर्गाध्यक्ष बनाया और आप स्वदेशको लौट गये। इसके वाद ही खुसरुमालिक हिन्दुस्तानी-सेना और खोखरजातिसे सहायता पा कर पुनः सियालकोटके दुर्गद्वार पर जा डटे। किन्तु उसी समय चक्रदेवकी सेना खरमीलकी सहायतामें पहुंच गई जिससे खुसरु दुर्ग को छोड़ देना पड़ा। उस समय भी समस्त लाहोर प्रदेश खुसरु मालिकके शासनाधीन था। किन्तु महमूदवंशके गौरव-रवि प्रायः अस्त हो रहे थे। ५८२ हिजरी (११८६ ई०)-में सुलतान मुइज-उद्दीनने सिन्धुनदी पार कर पञ्चनद पर आक्रमण कर दिया।

इस समय चक्रदेवकी मृत्यु हो गई। उनके पुत्र विजयदेव उस समय जम्मुके अधिपति थे। विजयदेवके पुत्र नरसिंहदेव वहुत-सी सेनाके साथ वितस्ताके किनारे सुलतानके साथ मिल गये। खुसरुमालिकने वचावका कोई रास्ता न देख सुलतानसे सन्धि करनेकी इच्छा प्रकट की। सुलतानके साथ मुलाकात करनेके अभिप्रायसे वे लाहोरके वाहर आये। सुलतानने अच्छा मौका देख कर उन्हें कैद कर लिया। अब लाहोर और खुसरुके अधिकृत पञ्चनद-प्रदेश गजनीपतिके हाथ आ गया। मूलतानके दुर्गपति सिपासलर अली-इ-करमाथ पर लाहोरका कुल भार सौंपा गया और (तवकत्-इ-नासिरी रचयिता मिनहाजके पिता) मौलाना सराज्-उद्दीन-इ-मिनहाज सुलतानके अधीनस्थ हिन्दुस्तानी सेनाके काजी नियुक्त हुए।

उक्त घटनाके वाद ही कन्नोजपति (विजयचन्द्रके पुत्र) जयचन्द्रके साथ पृथ्वीराजका तुमुल-संग्राम आरम्भ हुआ। इस युद्धमें विजय पा कर अजमेरपतिने 'परम-भट्टारक महाराजाधिराज'की उपाधि पाई।

५८७ हिजरी (११६१ ई०)-में सुलतान मुइज-उद्दीनने तवर-हिन्दा (भाटिन्दा)-के दुर्ग पर अधिकार किया और काजी जियाउद्दीनके ऊपर उसका रक्षाभार सौंप आप चले गये। जियाउद्दीन १२०० तुलाकी अश्वारोही ले कर आठ मास तक दुर्गरक्षामें नियुक्त रहे। इधर पृथ्वीराज दो लाख अश्वारोही और ३००० निषादीके साथ भाटिन्दाके उद्धार और सुलतानके मित्र जम्मुराज विजयदेवको शासन करनेके लिये दौड़ पड़े। सुलतान मुइज-उद्दीनने भी प्रायः लाखसे अधिक सेनाको ले कर 'तराइनगढ़'-में पृथ्वीराजका सामना किया। जयचन्द्र विजयदेव आदि कुछ राजाओंको छोड़ कर हिन्दुस्थानके प्रायः सभी राजोंने पृथ्वीराजका साथ दिया था। कुरुक्षेत्रके इस महासमरमें पृथ्वीराजके भाई दिल्लीपति गोविन्दराय हाथी पर सवार हो सैन्य-परिचालन कर रहे थे। सुलतान सबसे पहले रणहस्ती पर ही टूट पड़े और वरछेसे गोविन्दरायके दो दांत तोड़ डाले। किन्तु महावीर गोविन्दरायने वड़ी वीरतासे कवच द्वारा आत्मरक्षा की और भीमवेगसे सुलतान पर धावा किया। यह सन्धान व्यर्थ न निकला। सुलतानको गहरी चोट लगी जिससे वे वेचैन हो पड़े। घोड़ेकी पीठसे वे नीचे गिर ही रहे थे, कि एक खालज-सेनाने उन्हें पहचान लिया और रणस्थलसे वाहर ले जा कर उनकी जान बचाई।

मुसलमानी सेनाको रणमें पीठ दिखानी पड़ी। हिन्दू-वीरोंकी जयध्वनिसे गगनमण्डल गूंज उठा।

पलायमान घोरी अमीर और उमरावगण पहले सुलतानको अपने साथ न देख कर बड़े व्याकुल हुए। पीछे जब उन्हें मालूम हुआ, कि सुलतान खुशीसे हैं, तब वे सबके सब उनसे आ मिले।

पूर्ववत् जियाउद्दीन काज़ी तुलाकीके हाथ तबरहिन्द-दुर्गका भार सुपुर्द कर गजनीको चल दिये।

अब पृथ्वीराज तबरहिन्द जा धमके। दोनों पक्षमें घमसान लड़ाई छिड़ी। १२ माससे अधिक काल तक मुसलमान लोग दुर्गकी रक्षा करते रहे। पीछे सुलतान-से आदेश पा कर उन्होंने अपनी राह ली और दुर्ग पृथ्वीराजके हाथ लगा।

कन्नोजपति जयचन्द्र पृथ्वीराजकी विजयवार्त्ता सुन कर बहुत क्षुब्ध हुए थे। दर्पदलनहारी पृथ्वीराजको किस प्रकार शान्ति दी जाय, उसीकी फिक्रमें वे लग गये। उन्होंने फौरन दूत द्वारा सुलतान मुइज-उद्दीनको कहला भेजा, कि "वे यथासाध्य सुलतानकी सहायता करेंगे। पृथ्वीराजको अधःपातित करनेके लिये वे अपना समस्त धनबल समर्पण करनेको प्रस्तुत हैं।" जयचन्द्रके जैसा जम्मुपति विजयदेवने भी सुलतानका पक्ष अवलम्बन किया था।

पूर्व-पराजयका प्रतिशोध लेनेके लिये सुलतानने गृह-शत्रु हिन्दूराजाओंसे सहायता पा कर विपुल उत्साहसे भारतवर्षमें प्रवेश किया। उनके साथ १२०००० सुदक्ष और भीषण अस्त्रधारी योद्धा थे। उनके आनेके पहले ही पृथ्वीराजने तबरहिन्दका दुर्ग जीत कर तराइनके किनारे छावनी डाल रखी थी। उनके साथ प्रायः दो लाख राज-पूत और अफगानी सेना थी।

फिर उसी कुरुक्षेत्रके अन्तर्गत पुण्यसलिला सरस्वती-के किनारे दोनों दलमें मुठभेड़ हुई। इस बार सुलतानने चारों ओरसे आक्रमण करनेकी व्यवस्था की। प्रत्येक ओरसे सुदक्ष तीरन्दाज अश्वारोही टूट पड़े। जयचन्द्रकी सेना और जम्मूराजकुमार नरसिंहदेवने ससैन्य सुलतान-का साथ दिया। इस समय मानो कुरु-पाण्डवकी हो लड़ाई छिड़ी हुई थी। भाग्यलक्ष्मी इस बार मुसलमानोंके प्रति ही प्रसन्न थीं। युद्धके दिन बहुत तड़के जिस समय हिन्दूसेना प्रातःकृत्य कर रहे थे, ठीक उसी समय सुल-तानने अकस्मात् पृथ्वीराज पर चढ़ाई कर दी। गृह-वैरितासे ५८८ हिजरी (११९२ ई०)में महावीर पृथ्वी-राज सुलतानके हाथसे परास्त हुए। उनके दक्षिण हस्त-स्वरूप महावीर गोविन्दरायने इस युद्धमें जीवन उत्सर्ग किया। सुलतानने उस पतित भग्नदन्त-वीरको पहचान लिया था।

पृथ्वीराज हमेशा गजकी पीठ परसे ही लड़ रहे थे। गोविन्दरायका पतन और अपनी पराजय जान वे घोड़े पर सवार हो नौ दो ग्यारह हो गये। सरस्वतीके निकट वे शत्रुके हाथ बन्दी हुए और पीछे मुसलमानके हाथसे मारे गये। इसके साथ साथ पृथ्वीराजकी राजधानी अजमेर, शिवालिक-प्रदेश, हाँसी, सरस्वती आदि जनपद सुलतान मुइज-उद्दीनके हाथमें आये। सुलतान मुइज-उद्दीनने आकर जब अजमेर पर दखल जमाया तब पृथ्वीराजके पुत्रने सुलतानकी अधीनता स्वीकार कर ली। इस कारण सुलतानने उन्हें राजपद पर प्रतिष्ठित किया। पीछे सुलतानने कुतुब-उद्दीनके ऊपर शासन भार दे कर गजनीकी यात्रा की। किन्तु उस समय भी दिल्ली मुसलमानोंके हाथ न आई थी। दूसरे वर्ष ५८९ हिजरी (११९४ ई०)-में कुतुब-उद्दीनने दिल्ली नगरी पर अपना पूरा अधिकार जमाया।

मतान्तरसे—सुलतान मुइज-उद्दीन अजमीरमें पृथ्वी-राजके पुत्रको प्रतिष्ठित करके दिल्ली पधारे। उस समय दिल्लीनगर खाण्डिरायके एक ज्ञातिके अधिकारमें था। उन्होंने भी सुलतानकी अधीनता स्वीकार की। सुतरां सुलतान उनके साथ कोई छेड़ छाड़ न कर गजनीको चल दिये। इसी वर्ष कुतुबने सुना, कि नाहरवालाके राजा (गुर्जरराज)ने बहुतसी जाट-सेना ले कर हाँसी पर चढ़ाई कर दी है। वे फौरन बड़ी तेजीसे हाँसीको रवाना हुए। नाहरवाड़ाकी सेना कुतुबके पहुंचते ही चंपत हो गई। इसके बाद कुतुब-उद्दीनने दिल्लीमें ही अपना रहना पसन्द किया। इसके कुछ समय बाद ही पृथ्वीराजके भाई हम्मीरराजने रणस्तम्भगढ़में अधिष्ठित हो पितृराज्य पानेकी चेष्टा की। इस पर अजमीरपति

पृथ्वीराजकुमारके साथ उनका युद्ध हुआ। कुतुबुद्दीन अजमीरराजको विपदमें देख कर उन्हें मदद देनेके लिये दलबलके साथ अजमीर आये। मुसलमानी सेनाके आगमन पर हम्मीर पार्वत्य प्रदेशमें जा छिपे। इधर कुतुबकी अनुपस्थितिमें दिल्लीके चाहमानराजने बहुत-सी सेना संग्रह कर अपनी स्वाधीनता घोषणा कर दी। राहमें कुतुबुद्दीनके साथ उनका एक युद्ध हुआ। किन्तु चाहमान-राज मुसलमानोंके हाथसे पराजित और निहत हुए। उनका मस्तक दिल्ली भेज दिया गया। इसके साथ साथ दिल्लीके हिन्दूराजत्वका अवसान हुआ।

उपरोक्त ऐतिहासिक ग्रन्थ छोड़ कर प्रवादसे पृथ्वी-राजका विषय जो कुछ मालूम होता है वह नीचे देते हैं;—

पृथ्वीराजने अकोरी नामक स्थानमें परमाल (पर-मर्दी)-देवको और पेन्धात नामक स्थानमें जयचन्द्रको परास्त किया। उन्होंने दिल्लीको चारों ओर प्राचीरसे घेर दिया, लोनी और सम्भलमें दुर्ग बनाया और चुनार-को अधिकार कर कुछ काल वहां वास किया। साह-बुद्दीन घोरीसे परास्त होनेके बाद वे खैरागढ़में बन्दी थे। बड़े आश्चर्यका विषय है, कि पृथ्वीराजकी जो मुद्रा पाई गई है, उसके एक ओर पृथ्वीराजदेवका और दूसरी ओर उनके विजेता 'मुइज-उद्दीन मुहम्मद बिन साम'का नाम अङ्कित है। अधिक सम्भव है, कि पृथ्वीराजपुत्रने घोरी-की अधीनता स्वीकार करनेके बाद जो सिक्का चलाया उसी पर उक्त नाम रहा होगा।

अभी चाँदकविका वर्णन मिला कर देखें, तो बहुत अंशोंमें मेल नहीं खायगा। चाँदकवि और उनके अनु-वर्त्ती टाडने चित्तोरपति समरसिंहको पृथ्वीराजके बह-नोई बतलाया है। किन्तु ऐसा हो नहीं सकता। आबू-पहाड़ पर अचलेश्वर-मन्दिरके समीपस्थ संन्यासिमठमें राणा समरसिंहकी जो शिलाप्रशस्ति उत्कीर्ण है, उसे पढ़नेसे मालूम होता है, कि १३४२ सम्वत्से (१२८५ई०)में समरसिंह राजत्व करते थे। समरसिंह शब्दमें विस्तृत विवरण देखो। इत्यादि नाना कारणोंसे चाँदकविका उक्ति विश्वासयोग्य नहीं है। पर हाँ उन्होंने पूर्वतन पृथ्वी-राजका कहानीमूलक कोई ग्रन्थ देख कर अपना 'रासौ' बनाया होगा। यही कारण है, कि बीच बीचमें पृथ्वी-राजकी प्रकृत जीवनीकी कथा भी पाई जाती है।*

पृथ्वीराज—१ रुक्मिणी-कृष्णावल्लीकाव्यके प्रणेता।

२ वप्पावंशसम्भूत कुम्भराणाके पौत्र और रायमल्ल-के द्वितीय पुत्र। तीनों भाईमें मनमुटाव रहनेके कारण पिता रायमल्लने पृथ्वीके दुःशील व्यवहारसे असन्तुष्ट हो उन्हें निर्वासित कर दिया था। चौहानवीर दिल्लीश्वर पृथ्वीराजकी तरह वे भी वीर, साहसी, उत्साही और रणपिपासु थे। यहां तक, कि वे उन्मत्तको तरह सब समय, "विधाताने मेवारका शासन मेरे भाग्यमें लिखा है" ऐसा घम घम कर कहा करते थे। एक दिन वे लोग अपने चचा सूर्यमलके साथ बैठ कर चित्तोरके भावी उत्तराधिकारित्व ले कर तर्क वितर्क कर रहे थे। इसी समय सङ्गने(१) आ कर कहा, 'नाहरमुगराकी चारण देवीकी परिचारिका जिन्हें राजा पसन्द करेंगी, सबोंके एक मतसे वे ही मेवारके सिंहासन पर अभिषिक्त होंगे।' तदनुसार अपने अपने भाग्यकी परीक्षा करनेके लिये वे उस संन्यासिनीके आश्रयमें गये। पृथ्वीराजने जब देखा, कि संन्यासिनीने सङ्गको ही मेवारका भावी अधीश्वर ठहराया, तब वे मन्दिरके भीतर ही भाई और चचाके प्रतिद्वन्द्वी हो उठे। घात-प्रतिघातसे दोनों ही क्षत-विक्षताङ्ग और विकलेन्द्रिय हो पड़े। आरोग्य हो कर भी पृथ्वीराजकी हत्या करनेका मौका ढूंढ़ रहे थे।

---

* चाँदकविने एक जगह लिखा है—

"सोरे स सत्तोतरे विक्रम साक वदीत।

दिल्लीश्वर चीतोड़पत लेखमुगां बल जीत॥" (१।३२)

अर्थात् १६७७ सम्वत् (१६२१ ई०)-में चित्तोरपतिने दिल्ली पर आक्रमण किया। इस उक्तिसे भी उनके ग्रन्थकी आधुनिकता समझी जाती है। (J. A. S. B. 1885, p.46) टाड साहबने लिखा है, कि मेवारपति अमरसिंह (राज्यकाल १५१७-१६२२ ई०में)-ने यह पृथ्वीराजरासौ संग्रह किया। सम्भवतः चाँदकविका ग्रन्थ इस समय सम्पूर्णरूपसे विकृत हो गया होगा, इसीसे चाँदकविके ग्रन्थसे प्रकृत ऐतिहासिक तत्त्व निकाल लेना एक प्रकार असम्भव-सा हो गया है।

(१) इन्होंने ही लाख राजपूतोंको साथ ले तैमुरकुलतिलक बाबरका सामना किया था।

राणा रायमलने पृथ्वीका ऐसा औद्धत्य सुन कर उन्हें राज्यसे निकाल भगाया।

पृथ्वी केवल पांच अश्वारोहीको ले कर गड़वारके अन्तर्गत नद्रौल नगर जा धमके। इसी समय मीना लोगोंने यहां अपनी गोटी जमा ली थी। पृथ्वी उक्त दलमें मिल गये और मीना लोगोंको निहत कर सोढ़ागढ़ चल दिये। वहां उन्होंने चौहानवंशीय सङ्ग-सोलाङ्कीकी कन्याका पाणिग्रहण किया। पृथ्वीराजने अपने श्वशुर और ओझा (२) नामक किसी महाजनको वहांका शासनकर्त्ता नियुक्त किया।

सङ्ग छिप रहे हैं, जयमल्ल (३) मारे गये हैं और पृथ्वीका भाग्य चमक उठा है, यह देख कर रायमल्ल पृथ्वीको अपने राज्यमें बुलानेके लिये वाध्य हुए। पृथ्वी घर लौटे, तब यहां वे भाईकी अवमानना कापुरुषकी तरह वहन न कर सके, वरन् अपने वीरोचित उद्यमसे शूरतान पर आक्रमण कर उनकी लड़की तारावाईको हर लाये। यह रमणी योद्धाके वेशमें रहना अधिक पसन्द करती थीं। जहां कहीं उनके स्वामी लड़ाई करनेको जाते थे, ये भी हाथमें धनुर्वाण लिये उनके साथ हो लेती थीं।

इधर संन्यासिनीकी वात पर प्रणोदित सूर्यमल्लने राज्य पानेकी आशासे सारङ्गदेवके साथ मालवराजकी शरण ली और उनकी सहायतासे कई स्थान दखल कर लिये। उन लोगोंके चित्तोर-आक्रमणकालमें स्वयं राय मल्लने गम्भीरा नदीके किनारे विद्रोहियों पर आक्रमण किया। अस्त्राघातसे जर्जरित रायमल्ल मूर्च्छित हो पड़े। इस समय पृथ्वीराज हजार अश्वारोहियोंको ले कर पुनः दूने उत्साहसे लड़ाई करने लगे। दोनों दलमें खूब खून-खरावी हुई, रक्तकी नदी वह गई। आखिर पृथ्वीने स्वयं सूर्यमल्लको आहत कर पिताका मनोरथ पूरा किया। पीछे वे जयपताका उड़ाते हुए चित्तोरकी ओर अग्रसर हुए। विद्रोहीदल जरा भी शान्त न थे, वदला चुकानेके लिये अवसर ढूंढ़ रहे थे। वार वार आक्रमण करके उन्होंने पृथ्वीराजको तंग तंग कर डाला। किन्तु इस पर भी पृथ्वीराज विचलित न हुए। सारङ्गदेव उनके हाथसे मारे गये। सूर्यमल्लने सद्रि भाग कर अपनी जान वचाई और प्रतापगढ़ देवलमें जा कर राज्य स्थापन किया। पृथ्वीके वहनोईने जो आबूके अधिपति थे, उन्हें विष खिला कर मार डाला। ये शिशोदिया कुलगौरव थे।

३ सुप्रसिद्ध कवि और अकवर-शाहके सभासद्। एक तो वीकानेरके राजकुमार, दूसरे वीर पुरुष और तेजस्वी कवि भी थे। ये उदार हृदयसे चित्तोरके राणा प्रतापको स्वाधीनता-रक्षाके लिये मन ही मन धन्यवाद देते थे। जव अकवरने प्रतापका सन्धिपत्र पृथ्वीको दिखलाया, तव इन्होंने सम्राट्से साफ साफ कहा था, 'चाहे प्रतापको आप अपना सारा राज्य भी क्यों न दे दें, तो भी वे अपनी अवनति स्वीकार नहीं करेंगे।' दूसरे दिन उन्होंने प्रतापको अपने दूत द्वारा एक गुप्त पत्र भेजा। उस पत्रको पढ़ कर प्रतापकी निर्वाणोन्मुख तेजोवह्नि सहसा धधक उठी। पृथ्वीराजने उसी पत्रमें एक जगह लिखा था, "पवित्र राजपूतकुलमें जन्म ले कर ऐसा कौन है जो यवनके हाथ अपना मानसम्भ्रम-वेच सकता।"

पृथ्वीराजका विवाह मेवारराजके भाई शक्तिसिंहकी लड़कीसे हुआ था। इस गुणवती वनिताके पवित्र सतीत्व वलसे ही वीरकवि पृथ्वीराज आत्मकुलगौरवकी रक्षा करनेमें समर्थ हुए थे। एक दिन खोसरोजके अधिवेशनकालमें सम्राट्ने मेवार-राजकुमारीके रूपलावण्य पर मुग्ध हो प्रेमासक्ति प्रकट की। पिञ्जरावद्ध विहङ्गिनी अकवरके मायाजालमें फँस गई। किन्तु ज्योंही सम्राट्ने अपनी वाहु वढ़ाते हुए राजकुमारीके सामने पहुंचे, त्योंही तेज छुरी दिखा कर उन्होंने अकवरका हृदयरक्त पान करना चाहा था। अकवरने भी वज्राहतकी तरह स्तम्भितप्राय रह कर सतीके सम्मानकी रक्षा की थी। अमर कवि पृथ्वीराजकी छोटी छोटी कविता आज भी राजपूतानेके कोने कोनेमें गाई जाती है।

---

(१) पृथ्वीराज जब गड़वार पहुँचे, उस समय उन्हें रसद घट गई थी। इस लिये अपनी अंगूठी उन्होंने ओझाके हाथ बेच डाली। अदृष्टक्रमसे वह अंगूठी उन्हींके द्वारा राजपुत्रके हाथ बेची गई थी। ओझाने ही उन्हें कह सुन कर मीनाके दलमें मिला दिया।

(२) इन्होंने राव शूरतानकी कन्या ताराबाईका पाणिग्रहण करना चाहा था, पर ऐसा नहीं हुआ; उल्टे वे ही यमपुरको भेज दिये गये।

४ राठोर राजपूतवंशीय एक सेनापति। सम्राट् शाहजहान्का कार्य करके ये विशेष सम्मानित और पुरस्कृत हुए थे। १६५६ ई०को दाक्षिणात्यमें उनकी मृत्यु हुई।

५ गुहिलवंशीय राजपूत, राणा राज्यमल्लके पुत्र। १५५७ सम्वत्में महाकुमार पृथ्वीराज विद्यमान थे। मेवारके अन्तर्गत मेदपाट नगरमें उनकी राजधानी थी।

६ एक दूसरे हिन्दूराजा। गड़हादेशाधिपति राजा हृदयेशकी शिलालिपिमें उनका परिचय पाया जाता है।

पृथ्वीराम—रट्टवंशीय एक सरदार। पिता मेरद और पुत्र पृथ्वो दोनों ही पहले पवित्र मैलापतीर्थके करेया नामक जैनसम्प्रदायके दीक्षा-गुरु थे। ७९७ शक (८७५-७ ई०)-में राष्ट्रकूटराज २य कृष्णने इन्हें महासामन्त तथा महामण्डलेश्वरकी उपाधि दी थी।

पृथ्वीश (सं० पु०) पृथीव्याः ईशः। भूमिपति, राजा।

पृथ्वीश—नागपुरके अन्तर्गत रत्नपुराधिप रत्नराजके पुत्र। इनको माताका नाम नोनल्लादेवी था।

पृथ्वीसिंह—१ कच्छवाहवंशीय जयपुरके अधिपति। ये १७७८ ई०में पिताकी राजगद्दी पर बैठे, किन्तु अपने भाई प्रतापसिंहकी प्रवञ्चनासे राज्यभ्रष्ट हुए।

२ एक बुन्देला-राज। जहांगीर और शाहजहान्के समकालमें उर्छामें इनकी राजधानी थी।

३ बुन्देलासरदार पन्नापति छत्रशालके वंशधर। अपने भाई शोभासिंहके राजत्वकाल (१७४४ ई०)में मनमाना हिस्सा न मिलनेके कारण ये पेशवाकी शरणमें पहुंचे और उन्हें राजस्वका चतुर्थांश देनेमें राजी हो कर गड़हाकोट राज्य पर दखल जमा। १७४८ ई०में इन्होंने मालथन नगर जीत कर वहां राजधानी बसाई और उसे सुरक्षित करनेके लिये एक दुर्ग भी बनवाया। १७७३ ई०में इनकी मृत्यु हुई।

४ मारवाड़के राजा यशोवन्त सिंहके बड़े लड़के। जब औरङ्गजेबने यशोवन्त सिंहको विद्रोही अफगानोंका दमन करनेके लिये काबुल भेजा, उस समय यशोवन्त सिंहने इन्हींको राज्यका भार सौंपा था। ये ही उस समय मारवाड़का शासन करते थे। औरङ्गजेबने इन्हें एक बार अपनी राजसभामें बुलवाया। पृथ्वीसिंह सम्राट्की आज्ञा नहीं टाल सके, वे दिल्ली पहुंचे। सम्राट्ने उनका अच्छा स्वागत किया था। रीतिके अनुसार पृथ्वीसिंह बादशाहके समीप ही बैठते थे। एक दिन वे सभामें आये और बादशाहको सलाम करके अपने आसन पर बैठने जाते ही थे, इतनेमें बादशाहने उन्हें हँस कर अपने समीप बुलाया। जब वे बादशाहके समीप जा कर खड़े हो गये, तब बादशाहने उनके हाथ पकड़ कर धीरे धीरे कहा, 'राठौर! मैंने सुना है, कि तुम इन भुजाओंमें अपने पिताके समान बल रखते हो, अच्छा कहो, इस समय तुम क्या करोगे?' पृथ्वीसिंहने उत्तर दिया, 'ईश्वर दिल्लीश्वरका कल्याण करें। बादशाह! जब साधारण राजा और प्रजा पर आपका हाथ फैलता है, तब उनकी सभी इच्छाएं पूरी होती हैं, पर सौभाग्यवश आपने इस सेवकके हाथ स्वयं ही पकड़ लिये हैं, अतएव अब मैं सारी पृथ्वीको जीत सकता हूं।' इतना कहते कहते राठौर वीरके शरीरमें मानो नये बलका संचार हुआ। उस समय बादशाहने कहा,—देखते हैं, यह जवान दूसरा कुट्टन है। औरङ्गजेब यशोवन्त सिंहको कुट्टन कहा करते थे। बादशाहने प्रसन्न हो कर पृथ्वीसिंहको खिलअत दी। रीतिके अनुसार राठोरवीर बादशाहके दिये कपड़े वहीं पहन लिये और अपने आसन पर जा बैठे।

किन्तु यही दिन उस नवयुवकका उल्लासमय जीवनका अन्तिम दिन था। राजसभासे घर लौटते लौटते पृथ्वीसिंह व्याकुल हो गये। उनके हृदयमें ऐंठन होने लगी, सिर कांपने लगा। देखते देखते यशोवन्तके हृदयका आनन्द, राठोर-कुलका होनहार वीर कुमार पृथ्वीसिंह सदाके लिये इस धराधामसे सुरधामको चल दिये।

कहते हैं, कि बादशाहने उन खिलअतके कपड़ोंमें इस प्रकार विषका योग कर दिया था, जिनके पहननेके कारण पृथ्वीसिंहका अन्त हुआ।

५ जयपुरके महाराज माधोसिंहके पुत्र। जब ये नन्हें बच्चे थे, तभी इनके पिता सुरधामको सिधार गये। कच्ची उमरमें ही इनका राज्याभिषेक सम्पादित हुआ। पृथ्वीसिंह छोटी रानीके पुत्र थे। पटरानीके पुत्र प्रतापसिंह थे। अतएव पटरानी ही राज्यकी देख-रेख

करने लगी। ये चन्द्रावंशकी कन्या थीं। परन्तु फिरोज नामक एक फीलवानसे गुप्त प्रणय करके इन्होंने अपनेको कलङ्कित कर दिया था। महारानीने उसे राजसभाका सदस्य बना दिया। इस पर सभी सामन्त अप्रसन्न हो गये। महाराष्ट्र अम्वाजीने सुअवसर देख कर एक वेतन-भोजी सेना कर वसूल करनेके लिये भेज दी। इस समय दरबारमें फिरोजकी ही चलती बनती थी, सभी हीनबल हो गये थे। इसी प्रकार नौ वर्ष तक आमेरका राज्य चला। बाद एक दिन पृथ्वीसिंह घोड़े से गिर कर पञ्चत्वको प्राप्त हुए। बहुतेरे कहते हैं, कि पटरानीने इनको विष-प्रयोग द्वारा मरवा डाला है। बीकानेर और कृष्णगढ़की राजकुमारियोंसे इनका विवाह हुआ था। कृष्णगढ़की राजकुमारीसे मानसिंह नामक इन्हें एक पुत्र भी हुआ था।

पृदाकु (सं० पु०) पर्द्दते इति पर्द्द अपानशब्दे (पर्द्देर्नित् सम्प्रसारणमल्लोपश्च। उण् ३।८०) इति काकु, रेफस्य सम्प्रसारणं अल्लोपश्च। १ सर्प, सांप। २ वृश्चिक, बिच्छू। ३ व्याघ्र, बाघ, चीता। ४ कुञ्जर, हाथी। ५ वृक्ष, पेड़।

पृदाकुसानु (सं० पु०) पृदाकुः गजइव सानुः समुन्नतः। १ इन्द्र। २ सर्पवत् उन्नतशिरस्क, सांपकी तरह ऊंचा सिरवाला।

पृशन (सं० त्रि०) स्पर्शन साध्य बाहुयुद्ध।

पृशनायु (सं० त्रि०) आत्मनः पृशनमिच्छति क्यच् तत उ। अपनेको छूनेकी इच्छा करनेवाला।

पृशन्य (सं० पु०) स्पृश-भावे क्यु, पृषोदरादित्वात् सलोपः पृशनं स्पर्शः तत्र साधुः यत्। स्पर्शसाध्य, छूने काबिल।

पृश्नि (सं० त्रि०) स्पृश्यते इति स्पृशसंस्पर्शे (घृणि पृश्नीति। उण् ४।५२) इति निपातनात् साधुः। १ दुर्बलास्थियुक्त खर्व, जिसका शरीर दुबला पतला हो। २ शुक्लवर्ण, सफेद रंगका। ३ नानावर्ण, चितकबरा। ४ साधारण, मामूली। (स्त्री०) स्पृशति द्रव्यजातं इति वा स्पृश-निपातनात् साधुः (घृणिपृश्नीति। उण् ४।५२) ५ रश्मि, किरण। ६ सुतपाराजकी पुत्री। ये जन्मान्तरमें देवकीके रूपमें उत्पन्न हुई थीं। भागवतके दशम स्कन्धमें इनका विवरण लिखा है। ७ पृश्निपर्णी, पिठवन। ८ चितकबरी गाय, चितले रंगकी गाय। (पु०) ९ ऋषिभेद, एक प्राचीन ऋषिका नाम। १० युधाजित् राजाके माद्रीगर्भजात एक पुत्र। ११ अन्न, अनाज। १२ वेद। १३ जल, पानी। १४ अमृत।

पृश्निका (सं० स्त्री०) पृश्नौ जले कायते शोभते इति कै-क, यद्वा पृश्नि स्वल्पं कं जलं यत्र। कुम्भिका, जलकुंभी।

पृश्निगर्भ (सं० पु०) पृश्निर्वेदादयो गर्भे यस्य यद्वा पृश्निः जन्मान्तरजातदेवकी तस्याः गर्भः उत्पत्तिस्थानत्वेनास्त्यस्येति अच्। श्रीकृष्ण। अन्न, वेद, जल और अमृतका नाम पृश्नि है और यह पृश्नि श्रीकृष्णके गर्भस्वरूप है, इसलिए पृश्निगर्भ नाम हुआ है।

श्रीमद्भागवतमें लिखा है, कि श्रीकृष्ण पृश्निके गर्भसे उत्पन्न हुए थे, अतः उनका नाम पृश्निगर्भ पड़ा।

ये भगवान्‌के चौबीस लीलावतारमेंसे ग्यारहवां अवतार हैं। इनका दूसरा नाम ध्रुवप्रिय भी है।

श्रीकृष्णने देवकीसे कहा—हे सति! तुम ही पूर्वजन्ममें स्वायम्भुव मन्वन्तरमें पृश्नि हुई थीं। पृश्निगर्भका वासस्थान ब्रह्मलोकके ऊपरी भागमें है।

पृश्निगु (सं० त्रि०) पृश्नयो नाना वर्णत्वात् साधारणा गावो रश्मयोऽस्य। नानावर्ण दीप्तियुक्त।

पृश्निपर्णी (सं० स्त्री०) पृश्नि स्वल्पं पर्णमस्याः ङीप्। लताविशेष, पिठवनलता। (Hemionitis Cordifolia)

संस्कृत पर्याय—पृथक्पर्णी, चित्रपर्णी, अङ्घ्रिवल्लिका, क्रोष्टुविन्ना, सिंहपुच्छी, कलशि, धावनि, गुहा, पिष्टपर्णी, लाङ्गली, क्रोष्टुपुच्छिका, पूर्णपर्णी, कलशी, क्रोष्टुकमेखला, दीर्घा, शृगालवृन्ता, त्रिपर्णी, सिंहपुच्छिका, दीर्घपत्रा, अतिगुहा, घृष्टिला, चित्रपर्णिका, महागुहा, शृगालविन्ना, धमनी, मेखला, लांगूलिका, पृष्टिपर्णी, दीर्घपर्णी, अंघ्रिपर्णी और धावणी।

गुण—कटुरस और अतिसार, कास, वातरोग, ज्वर, उन्माद, व्रण तथा दाहनाशक, त्रिदोषघ्न, वृष्य, मधुर, सारक और श्वास, रक्तातीसार, तृष्णा तथा वमिनिवारक।

पृश्निभद्र (सं० पु०) पृश्नौ भद्रं यस्य। पृश्निगर्भजात श्रीकृष्ण।

पृश्निमत् (सं० त्रि०) पृश्निविशिष्ट।

पृश्निमातृ (सं० पु०) पृश्निः नानावर्णा भूमिर्मातेव जन्म

भूमिर्यस्य। समासान्तविधेरनित्यत्वात् न कप्। नाना वर्ण भूमिजात।

पृश्निश्रृङ्ग (सं० पु०) पृश्निर्वेदादयः श्रृङ्गमिव यस्य। १ विष्णु। पृश्नि स्वल्पं श्रृङ्गमिव शुण्डाग्रं यस्य। २ गणेश।

पृश्निसक्थ (सं० त्रि०) पृश्नियुक्त सक्थिविशिष्ट।

पृश्निहन् (सं० त्रि०) पृश्नियुक्त सर्पहननकारी।

पृश्नी (सं० स्त्री०) स्पृशति जलमिति स्पृश-नि ततो वा ङीप्। वारिपर्णी, कुम्भिका, जलकुम्भी।

पृषत् (सं० क्ली०) पर्षति सिञ्चति पृष-सेचने (वर्त्तमाने पृषद्बृहद् महदिति। उण् २।८४) इति अतिप्रत्ययो गुणाभावश्च निपात्यते। जलविन्दु, पानीकी बूंद।

पृषत् (सं० पु०) पर्षतीति पृषि-सेके (पृषिरञ्जिभ्यां कित्। उण् ३।१११) इति अतच् सच कित्। १ विन्दु, बूंद। २ श्वेतविन्दुयुक्त मृग, चित्तला हिरन, चीतल पाढ़ा। पर्याय—रंकु, शवलपृष्ठक। ३ राजा द्रुपदके पिताका नाम। ४ मण्डलिसर्पके अन्तर्गत एक सर्प। ५ रोहित नामकी मछली।

पृषताम्पति (सं० पु०) पृषतां विन्दूनां पतिर्नेता, इत्यलुक्समासः। वायु, हवा।

पृषताश्व (सं० पु०) पृषतो मृगविशेषोऽश्व इव गतिसाधनं वाहनो वा यस्य। वायु, हवा।

पृषती (सं० स्त्री०) पृषत-स्त्रियां ङीप्। श्वेतविन्दुयुक्ता मृगी, वह मृगी जिसकी देहमें सफेद दाग हों।

पृषत्क (सं० पु०) पृष्यते सिच्यते क्षिप्यते इति पृष-अति ततः संज्ञायाम् कन्। वाण।

पृषत्ता (सं० स्त्री०) पृषतो भावः तल्-टाप्। पृषत् या जलविन्दुका भाव वा धर्म।

पृषदंश (सं० पु०) पृषति विन्दौ अंशोऽस्य। वायु, हवा।

पृषदश्व (सं० पु०) पृषन् मृगविशेषोऽश्व इव वाहको यस्य। १ वायु, हवा। २ राजर्षिभेद, महाभारतके अनुसार एक राजर्षिका नाम। ३ विरूपाक्षके पुत्रका नाम।

पृषदाज्य (सं० क्ली०) पृषद्भिः दधिविन्दुभिः सहितमाज्यं। सदध्याज्य, दही मिला हुआ घी।

पृषद्ध्र (सं० पु०) वैवस्वत मनुके पुत्रका नाम।

पृषद्ध्रु (सं० पु०) द्वापरयुगीय युधिष्ठिरपक्षस्थित एक राजा।

पृषद्वरा (सं० स्त्री०) रुरुकी पत्नी मेनकाकी कन्याका नाम।

पृषद्वल (सं० पु०) पृषदेव वलमस्य। वायुका घोड़ा।

पृषन्ति (सं० पु०) पर्षति सिञ्चतीति पृष-सेचने अति, निपातनात् साधुः। जलविन्दु।

पृषभाषा (सं० स्त्री०) पर्षतीति पृष-सेके क, पृषा अमृतवर्षिणी भाषा यत्र। अमरावती, इन्द्रपुरी।

पृषाकरा (सं० स्त्री०) पृष-भावे क्विप् पृषे सेचनाय आकीर्यते इति आ-कृ- अप्-टाप्। तौलनेका बाट।

पृषातक (सं० क्ली०) पृषन्तं पृषदाज्यं आतकते हसतीति तक-अच्, पृषोदरादित्वात् साधुः। दधियुक्त घृत, दही मिला हुआ घी।

पृषोदर (सं० त्रि०) पृषदुदरं यस्य (पृषोदरादीनि यथोपदिष्टं। पा ६।३।१०९) इति त-लोपः। १ स्वल्पोदर, जिसका पेट छोटा हो। (पु०) २ वायु, हवा।

पृषोदरादि (सं० पु०) पृषोदर आदि पाणिन्युक्त शब्दगण। गण यथा—पृषोदर, पृषोत्थान, वलाहक, जीमूत, श्मशान, उलूखल, पिशाच, वृषी, मयूर।

जो सब पद व्याकरणके सूत्रानुसार सिद्ध नहीं होते वे सब पृषोदरादित्वहेतु सिद्ध होते हैं। कहीं पर वर्णागम वा वर्णविपर्यय, कहीं पर वर्णका विकार वा नाश इत्यादि होनेसे उसे पृषोदरादि कहते हैं। यथा—पृषोदर; पृषत्-उदर। यहां पर 'पृषत्' शब्दके 'त्' भागका लोप होनेसे पृषोदर ऐसा पद हुआ है। इसी प्रकार सब जगह जानना चाहिए।

वर्णागम द्वारा हंस, वर्णके विपर्ययसे सिंह, वर्णका आदेश करनेसे गूढ़ात्मा और वर्णका लोप करनेसे पृषोदर पद सिद्ध हुआ है।

पृषोद्यान (सं० क्ली०) पृषद् उद्यानं पृषोदरादित्वात् त्-लोपः। क्षुद्रउपवन, छोटा वगीचा।

पृष्ट (सं० त्रि०) पृषु- सेके प्रच्छ वा क्त। १ सिक्त, सींचा हुआ। २ संस्पृष्ट, छुलाया हुआ। ३ जिज्ञासित, पूछा हुआ।

पृष्ट (हिं० पु०) पृष्ठ देखो।

पृष्टबन्धु (सं० पु०) अपेक्षितफल प्रश्नविषयस्तोताके बन्धु।

पृष्ठहायन ( सं० पु० ) १ धान्यभेद, एक प्रकारका धान । २ गज, हाथी ।

पृष्ठि ( सं० स्त्री० ) पृष-सेके भावे क्तिन् । १ सेक । प्रच्छ-क्तिन् । २ जिज्ञासा, पूछनेकी क्रिया या भाव । पृष-कर्त्तरि क्तिच् । ३ पार्श्वस्थ । ४ पृष्ठदेश, पिछला भाग ।

पृष्ठिपर्णी, ( सं० स्त्री० ) पृश्निपर्णी, पिठवन लता ।

पृष्ठ्यामय ( सं० पु० ) पृष्ठरोग ।

पृष्ठ्यामयिन् ( सं० त्रि० ) पृष्ठरोगयुक्त, जिसकी पीठमें रोग हुआ हो ।

पृष्ठ ( सं० क्ली० ) पृष्यते सिच्यते इति पृष ( तिथपृष्ठगूथयूथप्रोथाः । उण् २।१२ ) इति थक् प्रत्ययेन निपातनात् साधुः । १ शरीरका पश्चाद्भाग, पीठ । २ किसी वस्तुका वह भाग या तल जो ऊपरकी ओर हो, ऊपरी तल । ३ स्तोत्र विशेष । ४ पीछेका भाग, पीछा । ५ पुस्तकका पत्ता, पन्ना । ६ पुस्तकके पन्नेका एक ओरका तल ।

पृष्ठक ( सं० क्ली० ) पृष्ठ-स्वार्थे कन् । पृष्ठदेश, पश्चाद्भाग, पीठकी ओरका हिस्सा ।

पृष्ठगोप ( सं० पु० ) पृष्ठं गोपायति गुप-वा अन् । पृष्ठदेश-रक्षक योद्धा, वह सैनिक जो सेनाके पिछले भागकी रक्षाके लिए नियुक्त हो ।

पृष्ठग्रन्थि ( सं० पु० ) पृष्ठस्य ग्रन्थिः । गड्डुरोग, कूवड़ ।

पृष्ठग्रह ( सं० पु० ) घोड़ोंका वातव्याधिरोग ।

पृष्ठचक्षस् ( सं० पु० ) पृष्ठे पश्चाद्भागे चक्षः दृष्टिः तद्व्यापारोऽस्य । १ भल्लूक, भालू, रीछ । २ कर्कट, केंकड़ा ।

पृष्ठचर (सं० त्रि०) पृष्ठे चरतीति चर-ट । १ पश्चाद्भागमें स्थित । २ पश्चाद्गामी, पीछे चलनेवाला ।

पृष्ठज ( सं० त्रि० ) पृष्ठे पश्चात् जायते जन-ड । पश्चादुजात, जो पीछे जन्मा हो ।

पृष्ठजाह (सं० त्रि०) पृष्ठस्य मूलं कर्णादित्वात् मूले जाहच् । पृष्ठमूल ।

पृष्ठतःप्रथित ( सं० पु० ) खड्ग चलानेका ढंग, तलवारका एक हाथ ।

पृष्ठतल्पन् ( सं० क्ली० ) तल्पमिव आचरित तल्प ल्युट्, पृष्ठस्य तल्पनं ६-तत् । । पीठ-शय्या ।

पृष्ठतस् ( सं० अव्य० ) पृष्ठ ( प्रतियोगे पञ्चम्यास्तसिः । पा ५।४।४४ ) इत्यस्य 'आद्यादिभ्यः उपसंख्यानं' इति वार्त्तिकोक्त्या तसि । १ पश्चात्, पीछे । पृष्ठदेश, पिछला भाग ।

पृष्ठदृष्टि ( सं० पु० ) पृष्ठे दृष्टिर्दर्शनं यस्य । भल्लूक, भालू, रीछ ।

पृष्ठपर्णी ( सं० स्त्री० ) पिठवनलता ।

पृष्ठपोषक ( सं० पु० ) १ सहायक, मददगार । २ पीठ ठोंकनेवाला ।

पृष्ठफल ( सं० पु० ) किसी पिण्डके ऊपरी भागका क्षेत्रफल ।

पृष्ठभङ्ग ( सं० पु० ) युद्धका एक ढंग । इसमें शत्रु-सेनाका पिछला भाग आक्रमण करके नष्ट किया जाता है ।

पृष्ठभाग ( सं० पु० ) १ पिछला भाग । २ पुश्त, पीठ ।

पृष्ठमर्मन् ( सं० क्ली० ) पृष्ठे मर्म । पृष्ठस्थित मर्मभेद । सुश्रुतमें मर्मका विषय इस प्रकार लिखा है—मांस, शिरा, अस्थि, स्नायु और सन्धि इनके सन्निवेशको मर्म कहते हैं । मर्मस्थानमें हमेशा प्राण रहते हैं । अतएव मर्मदेश आहत होनेसे नाना प्रकारकी पीड़ा यहां तक कि मृत्यु भी हो जाती है ।

पृष्ठदेशस्थ मर्मका विषय कहा जाता है । मेरुदण्डके दोनों ओर श्रोणिस्थानमें अस्थिमय मर्म है, जिसमें कटीक और तरुण नामके दो मर्म हैं । यदि किसी प्रकार इन मर्मोंमें चोट लग जाय, तो रक्तक्षय तथा तज्जन्य पाण्डु, विवर्ण और रूपकी विकृति हो कर मृत्यु होती है ।

पार्श्व और जघनके बहिर्भागमें पृष्ठवंशसे कुछ नीचे दोनों ओर 'कुकुन्दर' नामक दो मर्म हैं । ये मर्म विद्ध होनेसे शरीरके अधोभागमें स्पर्शज्ञान नहीं रह जाता और क्रियाशक्तिका व्याघात होता है । श्रेणीके मध्यस्थित दोनों अस्थिकाण्डोंके ऊपर जो स्थान आशयका आच्छादन और अधोभागके पार्श्वदेशमें संलग्न है, शरीरके दोनों पार्श्वके उसी स्थानमें नितम्ब नामक दो अस्थिमर्म हैं । इसमें आघात लगनेसे शरीरका अधोभाग सूख जाता है और धीरे धीरे मृत्यु भी हो जाती है । दोनों जघनसे वक्रभावमें ऊपरकी ओर और दोनों जघन तथा पार्श्वके मध्य स्थल अधोभागके पार्श्वद्वयमें संलग्न पार्श्वसन्धि नामक दो शिरामर्म हैं जिनमें किसी प्रकारकी चोट लगनेसे मृत्यु हो जाती है । स्तनमूलके साथ समान रेखामें स्थित पृष्ठदण्डके दोनों बगलमें बृहती नामके मर्मद्वय हैं । इनमें आघात पहुंचते ही अत्यन्त रक्तस्राव होता है और मनुष्य

मर जाते हैं। पृष्ठके उपरिभागमें पृष्ठदण्डके दोनों बगल त्रिक सन्धि (तीन अस्थिकी सन्धि)-संलग्न अंशफलक दो अस्थि-मर्म हैं। इनके विद्ध होने पर बाहु निस्पन्द या सूख जाते हैं। बाहुद्वयके ऊर्ध्वदेशमें ग्रीवाके मध्यस्थल और अंशफलक तथा स्कन्धके सन्धिस्थान-में अंश नामक स्नायुमर्मद्वय है। यह मर्म विद्ध होनेसे बाहु-स्तब्ध होता है। पृष्ठदेशमें यही चौदह मर्म हैं, इसीसे वे सब पृष्ठमर्म कहलाते हैं।

पृष्ठमांस (सं० क्ली०) पृष्ठस्य मांसं। पशु प्रभृतिकी पीठ परका मांस। पृष्ठमांस, वृथामांस और निन्दित मांस कदापि नहीं खाना चाहिए।

पृष्ठमांसाद (सं० त्रि०) पृष्ठे परोक्षे मांसाद इव, असमक्षमनिष्ट-जनकवाक्यकथनादस्य तथात्वं। १ परोक्षमें शाठ्यपूर्वक वाक्याभिधायी और दोषोद्घोषक व्यक्ति, वह जो पीठ पीछे किसीकी निन्दा या बुराई करता हो, चुगलखोर। (त्रि०) पृष्ठमांसमत्तीति मांस-अद-अण्। २ पृष्ठमांस भक्षक, पीठका मांस खानेवाला।

पृष्ठमांसादन (सं० क्ली०) पृष्ठे परोक्षे मांसादनं मांसभक्षणमिव (कीर्त्तनस्यास्य निष्टजनकत्वात्) १ परोक्षमें दोष-कीर्त्तन, पीछे किसीकी निन्दा करना, चुगली। (त्रि०) २ परोक्षमें निन्दा करनेवाला, चुगलखोर। पृष्ठमांस- अद-कर्त्तरि ल्यु। ३ पृष्ठमांस-भक्षक।

पृष्ठयज्वन् (सं० पु०) पृष्ठैः रथन्तरादिभिरिष्टवान् यज-वनिप्। रथन्तरादि ६ स्तोत्रसमूहद्वारा यज्ञकारक।

पृष्ठयान (सं० क्ली०) पृष्ठेन यानं गमनं। पृष्ठ द्वारा गमन, पीठके बल चलना फिरना।

पृष्ठरक्ष (सं० पु०) पृष्ठं रक्षतीति रक्ष-अण्। पृष्ठदेश-रक्षक योधभेद, पृष्ठगोप।

पृष्ठरक्षण (सं० क्ली०) पृष्ठस्य पृष्ठदेशस्य रक्षणं। पृष्ठदेशकी रक्षा, पश्चाद्रक्षा।

पृष्ठवंश (सं० पु०) पृष्ठस्य वंशः वंश इव दण्ड इत्यर्थः। पृष्ठास्थि, रीढ़। पर्याय—रीढ़क।

पृष्ठवास्तु (सं० क्ली०) एक मकानके ऊपर अथवा एक खंडके ऊपर दूसरे खंड पर बना हुआ मकान।

पृष्ठवाह् (सं० पु०) पृष्ठं युगपार्श्वं वहतीति वह-ण्वि। १ युगपार्श्वग वृष। (त्रि०) पृष्ठं पृष्ठभागं वहतीति वह-ण्वि। २ पश्चाद्भाग वाहक।

पृष्ठवाह्य (सं० पु०) पृष्ठे वाह्यं वहनीय द्रव्यमस्य। पृष्ठ द्वारा भारवाहक वृष, वह बैल या पशु जिसकी पीठ पर बोझ लादा जाता है। इसका पर्याय—हथौरी और पृष्ठ्य है।

पृष्ठशय (सं० त्रि०) पृष्ठे शेते पृष्ठरूपाधिकरणोपदे कर्त्तरि अच्। पृष्ठशायी, पीठके बल सोनेवाला।

पृष्ठशृङ्ग (सं० पु०) पृष्ठे शृङ्गमस्य, शृङ्गस्य वक्रभावेन पृष्ठगमनात् तथात्वं। वनछाग, जंगली बकरा।

पृष्ठशृङ्गिन् (सं० पु०) पृष्ठे शृङ्गमिव अस्यास्तीति शृङ्ग-इनि। १ महिष, भैंसा। २ भीमसेन। ३ नपुंसक, नामर्द, हिजड़ा। ४ मेष, भेड़ा।

पृष्ठानुग (सं० त्रि०) पृष्ठे अनुगच्छतीति अनु-गम-ड। पीछे जानेवाला।

पृष्ठानुगामिन् (सं० त्रि०) पश्चाद्गामी।

पृष्ठास्थि (सं० क्ली०) पृष्ठस्य अस्थि। पृष्ठवंश, रीढ़, पीठकी हड्डी।

पृष्ठेमुख (सं० क्ली०) पृष्ठे मुखमस्य अलुक् समासः। कुमारानुचरभेद, कार्त्तिकेयके एक अनुचरका नाम।

पृष्ठोदय (सं० पु०) पृष्ठेन उदयो यस्य। मेष, वृष, कर्कट, धनु, मकर और मीन लग्न। ये छः राशियां पीठकी ओरसे उदय होती हैं।

पृष्ठ्य (सं० क्ली०) पृष्ठानां स्तोत्रविशेषाणां समूह इति (ब्राह्मणमाणववाडवाद्यत्। पा ४।२।४२) इत्यस्य 'पृष्ठादुपसंख्यानं' इति वार्त्तिकोक्त्या यत्। १ स्तोत्रसमूह। (पु०) पृष्ठेन वहतीति पृष्ठ-यत्। २ भारवाहक अश्व, वह घोड़ा जिसकी पीठ पर बोझ लादा जाता है। (त्रि०) ३ धारक। ४ पृष्ठभव, पीठका।

पृष्ठ्यस्तोम (सं० पु०) पृष्ठ्यस्तोम-साधनतया अस्त्यस्य-अच्। सामवेदप्रसिद्ध षट्क्रतुभेद, यज्ञका षड़ाहिक नामक एक समय-विभाग।

पृष्ठ्यावलम्ब (सं० पु०) यज्ञके कुछ विशिष्ट पांच दिन, यज्ञका पांच दिनका एक समय-विभाग।

पृष्णि (सं० स्त्री०) पृश्नि-पृषोदरादित्वात् साधुः। पार्ष्णि-भाग। (त्रि०) २ नानावर्ण युक्त।

पृष्णिपर्णी (सं० स्त्री०) पृश्निपर्णी पृषोदरा० साधुः पृश्निपर्णी, पिठवनलता।

पें ( हिं० पु० ) पें पेंका शब्द जो रोने, बाजा फूंकने आदि से निकलता है।

पेंग ( हिं० स्त्री० ) १ हिंडोले या झूलेका झूलते समय एक ओरसे दूसरी ओरको जाना। ( पु० ) २ एक प्रकारका पक्षी।

पेंगियामैना ( हिं० स्त्री० ) एक प्रकारको मैना जिसे सतभैया भी कहते हैं। सतभैया देखो।

पेंघट ( हि पु० ) एक प्रकारका पक्षी। इसकी आंखें लाल, चोंच सफेद और शरीर मटमैले रंगका होता है।

पेंघा ( हिं० पु० ) पेंघट देखो।

पेंच ( हिं० पु० ) पेच देखो।

पेंचक ( हिं० पु० ) पेचक देखो।

पेंचकश ( हिं० पु० ) पेचकश देखो।

पेंजनी ( हिं० पु० ) पैंजनी देखो।

पेंठ ( हिं० स्त्री० ) पैंठ देखो।

पेंड़ ( हिं० पु० ) एक प्रकारका सारस पक्षी जिसकी चोंच पीली होती है। २ पेड़ देखो। ३ पैंड़ देखो।

पेंड़ना ( हिं० क्रि० ) बेड़ना देखो।

पेंड़ुकी ( हिं० स्त्री० ) १ सुनारोंका वह औजार जिससे फंक कर वे लोग आग सुलगाते हैं, फूंकनी। २ पंडुक पक्षी, फाखता। ३ पिराक या गुझिया नामका पकवान। गुझिया देखो।

पेंदा ( हिं० पु० ) किसी वस्तुका निचला भाग जिसके आधार पर वह ठहरती या रखो जाती हो, विलकुल निचला भाग, तला।

पेंदी ( हिं० स्त्री० ) १ किसी वस्तुका निचला भाग। २ तोप या बन्दूककी कोठी। ३ गुदा, गांड़। ४ मूली या गाजर आदिकी जड़।

पेंशन ( हिं० स्त्री० ) पेन्शन देखो।

पेंशनर ( हिं० पु० ) पेन्शनर देखो।

पेंसिल ( हिं० स्त्री० ) पेन्सिल देखो।

पेउश ( हिं० पु० ) पेउसी देखो।

पेउसी ( हिं० स्त्री० ) १ ब्याई हुई गाय या भैंसका पहले दिनका दूध। यह बहुत गाढा और कुछ पीले रंगका होता है। यह दूध पीने लायक नहीं होता। इसे तेली भी कहते हैं। २ एक प्रकारका पकवान जो उक्त दूधमें सोंठ और शक्कर आदि डाल कर पकाया और जमाया जाता है। यह स्वादिष्ट और पुष्टिकर होता है।

पेगू—दक्षिण ब्रह्मका एक विभाग। यह अक्षा० १६° १६ से १६° ११´ उ० और देशा० ९४° ४१´ से ९६° ५४´ पू०के मध्य अवस्थित है। रंगून, हन्थवती, धरावती, प्रोम, अङ्गरेजाधिकृत ब्रह्म और पेगू नगर इस विभागके अन्तर्गत हैं। भूपरिमाण ९१५९ वर्गमील और जनसंख्या १८२०९३८ है। इसमें ८ शहर और ९८१७ ग्राम लगते हैं। अधिवासियोंमें सैकड़े पीछे ९१ बौद्धधर्मावलम्बी हैं। अधिकांश अधिवासी कृषिजीवी हैं। यहां धानकी फसल अच्छी लगती है। अलावा इसके रब्बी, तमाकू, रुई और फलादिकी भी खेती होती है।

२ उक्त विभागके हन्थवाड़ी जिलान्तर्गत एक तालुक। इसका उत्तर-पश्चिम प्रदेश जंगल और पर्वतसे समाकीर्ण है। दक्षिणभाग विलकुल समतल है। यहां दक्षिण पूर्वसे दक्षिण-पश्चिममें पेगूनदी वह गई है। पेगूकी उपत्यका-भूमि १५०० फुट ऊंची है। इसके उत्तर उक्त नदीके दोनों किनारे निविड़ वनसे आच्छन्न हैं। मध्यमें प्रवाहित पेंक्नदी पूर्वकी ओर सितुङ्ग नदीमें मिल गई है। मेत्को नगर तक इससे एक नहर काट कर निकाली गई है जिससे स्थानीय उर्वरताकी वृद्धि हुई है। रंगूनसे पेगू तक एक बड़ा रास्ता चला गया है। १९वीं शताब्दीमें पेगुराज थ-विन्-सिउ-ति-निर्मित रास्तेके बदलेमें एक नया रास्ता प्रस्तुत हुआ है। सितुङ्ग-भेली और इरावती-भेलीष्टेट रेलवेके खुल जानेसे वाणिज्यकी विशेष सुविधा हुई है।

३ निम्नब्रह्मका एक जिला। यह अक्षा० १६° ५४´ से १८° २५´ उ० और देशा० ९५° ५७´ से ९६° ५४´ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण ४२७६ वर्गमील है। यों तो जिलेमें अनेक नदी बहती हैं, पर सबसे बड़ी पेगू ही है। जङ्गलमें हाथी भी पाये जाते हैं, जो फसल कटनेके पहले पहाड़ परसे उतरते और फसलको बरबाद कर डालते हैं। आबहवा रंगूनकी-सी है। पहाड़के समीप होनेके कारण वर्षा अधिक होती है।

१५वीं शताब्दीके पहलेका पेगूका इतिहास बहुत कम मालूम है। करीब ढाई सौ वर्ष तक ब्रह्मलोगोंने यहां

राज्य किया। पीछे तलइङ्गने उन्हें परास्त कर अपना अधिकार जमाया। तलइङ्गके प्रसिद्ध राजा रजद्रित १३८५ ई०में सिंहासन पर बैठे। ये बड़े रणपिपासु थे, लड़ाईके सिवा इनका किसी ओर ध्यान न था। लेकिन कहते हैं, कि १४२२ ई०में मृत्युके पहले उन्होंने प्रजाकी भलाईकी ओर विशेष ध्यान दिया, धर्म तथा प्रजा सम्बन्धीय अच्छे अच्छे कार्य किये जो आज भी उन्हें अमर बनाये हुए हैं। १५३४ ई०में तौंगूके तविनश्वेतीने यहां घेरा डाला और आखिर इस पर अधिकार जमा ही लिया। उन्होंने पेगूमें दश वर्ष तक राज्य किया और अपने नामको चिरस्थायी रखनेके लिये बहुतसे मन्दिर बनवाये। उनकी मृत्युके बाद उनके सेनापति बहत-नौंग 'सिनव्युम्युशिन' नाम धारण कर राजसिंहासन पर बैठे। १५८१ ई०में उनके मरने पर वह विस्तृत राज्य एक अनुपयुक्त उत्तराधिकारीके हाथ लगा। १७वीं शताब्दीके आरम्भमें आवाके ब्रह्मोंने इस पर अपना कब्जा किया।

अङ्गरेज-ब्रह्मके प्रथम युद्धमें रंगून अवरोधके समय ब्रह्मसेनापति पेगू भाग गये। उनकी सारी सेना भी तितर बितर हो गई। अधिवासियोंके अनुरोधसे वृटिशराजने ससैन्य जा कर नगरको अधिकार कर लिया। २य ब्रह्मयुद्धमें ब्रह्मवासियोंने अङ्गरेजोंकी कमान और रसद लूट ली तथा पगोदा (मन्दिर)-चत्वर पर दखल जमाया। इसी सालके नवम्बरमासमें ब्रिगेडियर नील साहब दलबलके साथ वहां गये और ब्रह्म लोगोंको परास्त किया। नीलके लौटते न लौटते दोनों पक्षमें पुनः युद्ध छिड़ा जो दिसम्बरमास तक चलता रहा। अन्तमें जेनरल गाडविनके ससैन्य पहुंचने पर ब्रह्मलोग अपनी जान ले कर भागे।

इस जिलेमें २ शहर और ११७४ ग्राम लगते हैं। जनसंख्या ३३६५७२ है। राजकार्यको सुविधाके लिये जिला दो उपविभागोंमें विभक्त है, पेगू और नौंगलेविन। गांवके प्रधान राजस्व वसूल करते हैं। ऐसे प्रधानोंकी संख्या ५३१ है। उन्हें वसूलके अनुसार कमीशन मिलता है। कभी कभी ये लोग छोटे छोटे मामलेका भी फैसला करते हैं। इसमें उन्हें फीस लेनेका अधिकार है। पेगू और टौंगूके बीच एक जज हैं जो बड़े बड़े अपराधों पर विचार करते हैं। अदालतमें चोरी डकैतीकी पेशी बहुत कम होती है। जिले भरमें ८ अस्पताल, २० सेकण्डरी, २८१ प्राइमरी और ३६३ एलिमेण्टरी स्कूल हैं। म्युनिसिपल स्कूल ही सबसे प्रसिद्ध है।

४ उक्त जिलेका एक शहर। इसका प्राचीन नाम कामलङ्का है। यह अक्षा० १७° २०´ उ० और देशा० ९६° २९´ पू०, रंगूनसे ४७ मील उत्तर-पूर्वमें अवस्थित है। कहते हैं, कि ५७३ ई०में थ-म-ल और वे म-ल नामक थतुम राजपुत्रोंने इस नगरको बसाया था। उसके पहले प्राचीन पेगू नगरमें तिलङ्गण राज्यकी राजधानी थी। इन राजवंशधरोंने एक समय सितुङ्ग और इरावती उपत्यका, आवा, पकचान, श्याम और आराकान तक विस्तृत स्थानों पर अपना शासन फैलाया था।

पर्चस इतिवृत्तसे हम लोगोंको पता लगता है, कि १६वीं शताब्दीमें पेगूराज्यकी आकृति विस्तृति और सुन्दरता बहुदूरव्यापी थी। यूरोपीय भ्रमणकारी फ्रेडरिक (Caesar Frederick)-ने लिखा है, कि, "निरापदसे पेगू नगर पहुंच कर हम लोगोंने देखा, कि पुरातन नगरमें देशीय और वैदेशिक वणिक, महाजन आदि व्यवसायी लोग नाना प्रकारके काम काजमें लिप्त हैं। नगर तो छोटा है, पर वाणिज्य जोरों चलता है। इस कारण लोगोंकी संख्या भी आस पासके स्थानोंसे अधिक है।

१६वीं शताब्दीके मध्य भागमें अलाम्प्राने पेगूराज्य जीत कर तलइङ्ग जातिका चिह्न लोप करनेका सङ्कल्प किया। तदनुसार उन्होंने प्रत्येक घरको तहस नहस कर अधिवासियोंको मार भगाया। १७८५ ई०में उनके प्रपौत्र बोदव्त-यघा सिंहासन पर बैठे। उन्होंने भिन्न प्रथासे राज्यशासन करके पेगू और रंगून नगरमें राजकीय सदर बसाया। कर्णल साइमसके विवरणसे मालूम होता है, कि यह नगर एक समय सुरक्षित और उन्नतिकी चरमसीमा तक पहुंच गया था।

यहांका जायेङ्ग-गा-बइङ्ग और शो एमडु-पागोदा देखने लायक है। तलइङ्गोंकी यह मन्दिरकीर्त्ति रंगूनके शोएदागोन्-पागोदाकी अपेक्षा जनसाधारणके निकट पवित्र

समझी जाती है। यह भूमिपृष्ठसे ३६१ फुट ऊंचा है। इसको यह आकृति अफ्रिकाके सबसे बड़े पीरामीडकी तुलनामें प्रायः ८३ फुट कम है। यह इङ्गलैण्डके सेण्ट-पाल-गिर्जाका मुकावला करता है। प्रवाद है, कि शाक्य-बुद्धके आविर्भावके कुछ दिन बाद ही दो वणिकोंने इस प्रदेशमें आ कर उक्त पागोदाकी नीवँ डाली थी। परवर्त्ती पेगू राजाओंके यत्नसे बीच बीचमें उसका संस्कार होता गया। पीछे विगत चार-सौ वर्ष पहले उसका वर्त्तमान आकार संगठित हुआ है।

पेगू—हन्थवाड़ी जिलेमें प्रवाहित एक नदी। यह पेगूयोमासे निकल कर पहले दक्षिण-पूर्व और पीछे दक्षिण-पश्चिमकी ओर बहती हुई रोंदुन नगरके निकट हलां-वारेङ्गन नदीमें गिरी है। इस नदीमें ज्वार भाटा आता है। नदीके दोनों किनारे शालका वन है।

पेंगुइन—स्वनामजात जलचर पक्षिजातविशेष (Penguin)। इनकी आकृति हंसकी-सी है। दक्षिण समुद्रके नोहार और वर्फसे ढके हुए विस्तृत स्थानोंमें इनका वास है। समुद्रज शम्बूक ही इनका एकमात्र आहार है। ये गभीर समुद्रमें गोता मारते और शम्बकादिको आसानीसे बाहर निकालते हैं। इनकी देह बहुत बारीक और मुलायम रोंएसे ढंकी रहती है। पूँछ इतनी छोटी होती है, कि देखनेमें नहीं आती। इनके शरीर परका रंग तमाम एक-सा नहीं होता। माथा और कंधा काला, कण्ठ पीला, छाती और पेट सफेद तथा पीठ नीली होती है। ये दल बांध कर इधर उधर उड़ते हैं। एक एक दलमें ३० वा ४० हजार पक्षी उड़ते देखे जाते हैं। वृद्ध पक्षी प्रायः दो हाथ लम्बा, तौलमें पन्द्रह सेरसे कम नहीं होता। तेल और चर्बीसे इनका शरीर परिपूर्ण रहनेके कारण मांस स्वादिष्ट नहीं होता है।

इस पक्षीका पकड़नेवाला शिकारी दल एक आदमीकी कमरमें जंजीर बांध कर उसे पेंगुइनसे परिवृत पर्वत पर लटका देता है। पीछे वह आदमी इच्छानुसार पक्षी पकड़ कर जंजीरके सहारे ऊपर खींच लिया जाता है।

विज्ञानविदोंने इस जातिको Spheniscenae श्रेणीभुक्त किया है। इनके मध्य Sphenicus, Endyptes, Pygosceles और Aptenodytes कई एक थोक हैं।

Sphenicus demersus-की आंखें लम्बी और चोंच टेढ़ी तथा पतली होती हैं। पैर और चोंचका रंग काला, पीठ कालापन लिये सफेद और छाती भी सफेद होती है। अटलाण्टिक और कुमेरुवृत्तस्थ समुद्रके किनारे (Antartic seas) फाकलैण्ड द्वीपपुञ्ज और उत्तमाशा अन्तरीपमें ये अकसर देखे जाते हैं।

Eudyptes chrysocome सिर चिपटा और लम्बा, रंग लाल, पीठका रंग काला, पेट मखमलके जैसा कोमल और सफेद, पंखका ऊपरी भाग काला और भीतरी भाग सफेद तथा दोनों पैर पीले होते हैं। दक्षिण-समुद्रके अक्षा० ४३° ८' ३८" और देशा० ५६° ५६' ४१" पश्चिममें लेसन साहबने इस जातिके पक्षीका शिकार किया था।(१)

Aptenodytes Patachonica—आंख सिरसे बड़ी पतली, सीधी, आगेकी ओर टेढ़ी और नीचेकी ओर लाल है। सिर और गलेके रोएं काले होते हैं। सिर और गलेके मध्यभागमें कानके दोनों बगलसे कमला नीबूकी तरह पीले पंख लटकते हैं। पेटके पर साटनकी तरह चमकीले सफेद और बीच बीचमें पीले दाग होते हैं। दोन पैर छोटे, पर मजबूत हैं। खड़े होने पर इनकी ऊंचाई ३ फुटसे कम नहीं होती। मेगेलन-प्रणाली, फाकलैण्ड द्वीप और कुमेरु सन्निकटस्थ द्वीपावलीमें इस जातिके पक्षी मिलते हैं।२ पापुआ, न्युगिनो आदि द्वीपोंमें Pygosceles शाखाकी पक्षिजाति देखनेमें आती है। दक्षिण-समुद्रका पेंगुइन और उत्तर-समुद्रका आक (Auk) नामक पक्षी प्रायः एक-सा है। केवल आंख, दोनों पैर और अवयवमें कुछ कुछ प्रभेद देखा जाता है।

पेंच (सं० पु०) उलूकपक्षी, उल्लू।

पेंच (फा० पु०) १ चक्कर, घुमाव, फेर, लपेट। २ धूर्त्तता, चालाकी, चालबाजी। ३ पगड़ीकी लपेट, पगड़ीका फेरा।

---

(१) M. Lesson कृत Zoologie de la coquille नामक ग्रंथमें इनकी आकृति और प्रकृतिका विषय विस्तारित रूपमें लिखा है।

(२) Mr. Weddell-लिखित Voyage to the South Pole नामक पुस्तकमें इस जातिका विवरण लिखा है।

४ कठिनता, उलझन, बखेड़ा । ५ स्क्रू, वह कील या कांटा जिसके नुकीले आधे भाग पर चक्करदार गड़ारियां बनी होती हैं और जो ठोंक कर नहीं बल्कि घुमा कर जड़ा जाता है। ६ पतंग या गुड्डी लड़नेके समय दो या अधिक पतंगोंके डोरका एक दूसरेमें फंस जाना। ७ यन्त्र, मशीन, किसी प्रकारकी कल । ८ युक्ति, तरकीब। ९ मशीनका पुरजा, यन्त्रका कोई विशेष अंग जिसके सहारे कोई विशेष कार्य होता है। १० कुश्तीमें वह विशेष क्रिया या घात जिससे प्रतिद्वन्द्वी पछाड़ा जाय, कुश्तीमें दूसरे को पछाड़नेकी युक्ति। ११ यन्त्रका वह विशेष अंग जिसको दबाने घुमाने या हिलाने आदिसे वह यन्त्र अथवा उसका कोई अंश चलता या रुकता हो। १२ एक प्रकारका आभूषण। यह टोपी या पगड़ीमें सामनेकी ओर खोंसा या लगाया जाता है, सिरपेच। १३ गोशपेच, सिरपेचकी तरहका एक प्रकारका आभूषण जो कानोंमें पहना जाता है। १४ तलेके किसी परन या तालके बोलमेंसे कोई एक टुकड़ा निकाल कर उसके स्थान पर ठीक उतना ही बड़ा टुकड़ा लगा देना। १५ पेटका मरोड़। पेचिश देखो। १६ पेचताव देखो।

पेचक (सं० पु०) पचति पच्यते वा पच (पचिमच्योरिच्च। उण् ५।३७) इति वुन्, उपधाया अत इत्वं। पक्षि-विशेष, उल्लूपक्षी। संस्कृत पर्याय—उलूक, वायसाराति, शकाख्य, निवान्ध, वक्रनासिक, हरिनेत्र, दिवाभीत, नखाशी, पोयु, घर्घर, काकभीरु, नक्तचारी, निशाचर, कौशिक, रूपनाशन, पेच, रक्तनासिक, भीरुक।

अङ्गरेजीमें इसे आउल (Owl) कहते हैं। यह निशाचर है, केवल रातको ही दीख पड़ता है। इस कारण रातको बाहर निकलता और इन्दुरादिको पकड़ खाता है। दिनको अपने कोटरसे बाहर नहीं निकलता। यदि संयोगसे निकल पड़े, तो कौवे इसे चोंच मार कर क्षत-विक्षत कर डालते हैं।* इनका शरीर परसे ढंका रहता है और मुख चक्का-सा गोल होता है। दोनों आँखें मनुष्यकी तरह सामने रहती हैं। नाक भी हम लोगोंकी नाकके समान और पैर शिकारी पक्षीके सदृश होते हैं। चंगुलमें तेज नाखून होते जिनसे वे अंधेरी रातमें भी शिकार पकड़ सकते हैं। इनकी दृष्टि जैसी तीव्र होती, श्रवण-शक्ति भी वैसी ही सूक्ष्म होती है। इन्दुरादिके पैरका शब्द ये सहजमें सुन लेते हैं। येरल (Mr. Yarrell) साहबने लिखा है,—गोलाकार मुखकेन्द्रके बीच सुचिक्कण पक्ष्मगह्वरमें दो चक्षु रहनेके कारण चक्षुगोलकमें आलोक-रश्मिके सञ्चयकी क्षमता अधिक रहती है। यही कारण है, कि वे दूरमें विचरणशील इन्दुरादिको अच्छी तरह देख सकते हैं। इनकी घ्राण, स्पर्श और आस्वादशक्ति प्रायः अन्यान्य शिकारो पक्षी-सी होती है।

पक्षितत्त्वविदोंने पेचक जातिको Strigidae श्रेणीभुक्त किया है। अन्यान्य शिकारी पक्षियोंकी तरह इनका भी थोक निर्दिष्ट हुआ है। फरासी पक्षिविद्गण पेचक (Chats Huants)के दो थोक मानते हैं;—१ दिवाचारी तीक्ष्णदृष्टि शिकारलोलुप पेचक (Accipitrine owl) और निशाचर, जो केवल रातमें ही शिकार करते, दिनमें बाहर निकलते ही नहीं (Nocturnal owls)। प्रथम भागमें Strix Lapponica, S. Nyctea, S. Uralensis और S. funerea तथा द्वितीय भागमें S. nebulosa, S. Aluco, S. flammea, S. Passerina, S. Tengmalmi और S. Acadica नामक कई एक भिन्न जातिके पेचक अन्तर्भुक्त हुए हैं।

जिन्हें मस्तकके ऊपर पशुशृङ्गकी तरह कलगी होती है, पक्षितत्त्वविदोंने उन्हें निम्नोक्त श्रेणीमें शामिल किया है। जिसकी आकृति एक-सी है, वैसी पेचक जातिकी Strix brachyotus, S. Bubo, S. Otus और S. Scops आदि और भी कितनी जातियां निर्देश की गई हैं। सोयेन्सन (Mr. Swainson) साहबने पेचक-जातिको तीन विशिष्ट श्रेणियोंमें विभक्त किया है,—१ Typical group वृहत्‌कर्ण, २ Subtypical क्षुद्र कर्ण और ३ Aberrant—क्षुद्र मस्तक और क्षुद्र पुच्छ (दोनों पैर लोम द्वारा आच्छादित)।

ग्रे साहब (Mr. G. R. Gray)-ने निशाचर पेचकोंको

* पेचक चोरकी तरह रातको बाहर निकलता है। दुष्ट कुचरित्र व्यक्ति दिनको पुलिसके भयसे बाहर निकल कर रातको ही बाबूगिरी करते हैं अथवा जो दिनको नीच कार्यमें प्रवृत्त रह कर रातको बाबू-से-सी शानशौकत दिखाते हैं उन्हें व्यंगसे 'पेचक' कहते हैं।

( Accipetres Nocturni ) Surninoe, Buboninoe, Ululinoe और Strigidoe नामक चार उपविभागों-में विभक्त किया है। उक्त भागोंके मध्य और भी विभिन्न जातिके निदर्शन पाये जाते हैं।

पृथिवी पर सब जगह पेचक जातिका वास है। ग्रीष्म-के समय सुदूर सुमेरु और कुमेरुवृत्तस्थित द्वीपोंमें इनका अभ्युदय होता है। प्रबल शीतके समय विक्टोरिया वन्दर-में सैकड़ों पेचक देखे गये थे। जेम्सरोज नामक किसी परिदर्शकने लिखा है, कि उस शीतके पूर्ववर्त्ती शरत्काल-में पेचकोंने यहां अंडे पारे थे। मेगेलन-प्रणालीस्थित फेमिन वन्दरमें भी S.Rufipes और S. nana ) पेचक जातिका गमनागमन होता है। एशिया, यूरोप, अफ्रिका, अमेरिका और अष्ट्रेलिया द्वीपमें नाना जातिके पेचकोंका वास देखा जाता है।

ये साधारणतः पक्षी और चतुष्पदादि जन्तुके मांससे अपना पेट भरते हैं। S. nyctea और S. flammea श्रेणीके पक्षीका मुख्य आहार केवल मछली है। यूरोप और अमेरिकामें बृहत्-शृङ्ग ( Large-horned ) पेचक खरगोश, तीतर, वनमुर्गा और छोटे छोटे पक्षी खाते हैं। चूहा, छुछुन्दर, छोटा छोटा पक्षी, साप, केकड़ा आदि भी छोटे पेचकका खाद्य है। क्षुद्रकर्ण पेचक (Short earned —Strix brachyotus ) केवल बादुर खा कर अपनी जान बचाता है।

Strix flammea—श्वेतपेचक, गात्रवर्णकी विभि-न्नतासे इसको अङ्गरेजीमें Barn, white, Church, illihowlet, owlet, Madge-howlet, Madge, Hissing और creech पेचक आदि; फ्रान्समें Pelit chathuant Plombe, इटलीमें Barbagianni; जर्मन-में Scheleierkauz, perl Elue; नदरलैंडमें De kerkuil, वेल्समें Dylluan wen कहते हैं। ये प्रायः १३ इंञ्च लम्बे होते हैं। मादा पेचक नरसे सफेद होती है। शावक-गण श्वेतपक्षमण्डित हो कर बहुत दिनों तक घोंसलेमें रहते हैं। पुराने घर, गिरजाकी चूड़ा और ग्रामके समीप-वर्त्ती वृक्ष-कोटरादिमें मादा एक वार ३ वा ४ अण्डे पारती है, इनके घोसले परिष्कार परिच्छन्न रहते हैं। Ivy नामक पेचकके अंडेसे इनका अंडा छोटा है, पर अपेक्षा-कृत गोलाकार होता है।†

ये हड्डी, मांस, पर और रोएं सबको एक साथ निगल जाते हैं। पीछे हड्डी और पर को उगल देते हैं। अन्यान्य पालित पक्षीके साथ ये मिल कर रहते और कुत्तेकी तरह खाद्य छिपा कर रखते हैं।

ऊरल पर्वत पर जो पेचक (Surnia Uralensis) देखा जाता है, इसका मुंह सफेद और वड़ा होता, पंख-से पूछ लम्बी होती और उसमें एक कतारसे दाग रहता है। इस जातिका पेचक दो फुट लम्बा होता है जिसमें-से पूंछ प्रायः १० इञ्च होती हैं। इनका प्रधान खाद्य बिल्ली और वड़ा वड़ा पक्षी है। Surnia funerea पेचक उक्त पेचकसे छोटा अर्थात् २५ इञ्च लम्बा होता है। मादा पेचक नरसे वड़ी होती है। उनके बच्चे जब तक घोंसले नहीं छोड़ते, तब तक इनका शरीर उज्ज्वल धूसर-वर्णके परसे ढंका रहता है। एतद्भिन्न Strix passerina, S. badia, S. capensis, Athene capensis, Otus capensis और Noctua Boobook नामक कई एक स्वतन्त्र पेचक जाति देखी जाती है।

शृङ्गकी तरह कलमीदार पेचक 'Bubo' श्रेणीभुक्त है। इनके मध्य B. maximus और B. Varginianus नामके दो थोक हैं। पहले थोकके पेचकका सींग और आकार दूसरे थोकसे बहुत कुछ बड़ा होता है। अंग-रेजीमें इसे Great or eagle owl, इटलीमें Gufo grande, फ्रान्समें Le Hibou, Grand Duc, जर्मनमें Grosse ohreula और अष्ट्रेलियामें Bubu कहते हैं। इसका वैज्ञानिक नाम Strix Bubo है। छोटा छोटा मृगशावक, खरगोश, छुछुन्दर, चूहा, पक्षी, बेंग और सरीसृप तथा पतङ्गादि इनका आहार है। पर्वतकी कन्दरा, पुराने दुर्ग और खंडहरमें ये घोसले बनाते हैं। मादा २, ३ अथवा

† Mr. Blythने लिखा है, कि ग्रीष्मकालमें एक घोसले-में दो अंडे देखे जाते हैं। उनके साथ साथ मादा दो और अंडे पारती हैं। वे दोनों अंडे पूर्वोक्त अंडोंके फूटनेके बाद फूटते हैं। उसके साथ तीसरी बार पुनः दो अंडे पारे जाते हैं। इन छह बच्चोंके निकलते निकलते प्रायः शीतकाल बीत जाता है। (Field, Naturalist's Magazine, vol I.)

४ अंडे एक साथ पारती हैं। अंडे देखनेमें मुर्गीके अंडेसे लगते हैं। मादा अपने बच्चेको तब तक आहार जुटाती हैं, जब तक बच्चा अच्छी तरह उड़ना सीख नहीं लेता। अगस्तमासके शेषमें बच्चे आपसे आप घूम फिर कर खाने लगते हैं। इस जातिके पेचकमें इतनी शक्ति रहती है, कि यदि भेड़ियाको इसके पैरमें बांध दिया जाय, तो वह उसे ले कर आसानीसे उड़ सकता है। B. Varginiuns वा भर्जिनियस् शृङ्गयुक्त पेचक अमेरिकाके नाना स्थानोंमें देखे जाते हैं। इनका स्वभाव प्रायः पूर्वोक्त पेचकसे मिलता जुलता है, पर आकारमें कुछ छोटे होते हैं। चोंचसे ले कर पूंछ तककी लम्बाई प्रायः २६ इञ्च है।

२ करिपुच्छमूलोपान्त, हाथीकी दुमका अन्तभाग। ३ गुदाच्छादक मांसपिण्डविशेष। ४ पर्यङ्क, पलंग, चारपाई। ५ यूक, जूं। ६ मेघ, बादल।

पेचकश (फा० पु०) १ लोहेका बना हुआ वह घुमावदार पेच जिसकी सहायतासे बोतलका काग निकाला जाता है। इसे पहले घुमाते हुए कागमें धंसाते हैं और जब वह कुछ अन्दर चला जाता है, तब ऊपरकी ओर खींचते हैं जिससे काग बोतलके बाहर निकल आता है। २ लोहारों और बढ़इयों आदिका औजार। इससे वे लोग पेच (स्क्र) जड़ते अथवा निकालते हैं यह आगेसे चपटा और कुछ नुकीला लोहा होता है। इसके पिछले भागमें पकड़नेके लिए दस्ता जड़ा रहता है।

पेचकिन् (सं० पु०) हस्ती, हाथी।

पेचताव (फा० पु०) विवशता आदिके कारण प्रकट न किया जानेवाला क्रोध, वह गुस्सा जो मन-ही-मनमें रह जाय और निकला न जा सके।

पेचदार (फा० पु०) १ एक प्रकारका कसीदेका काम। इसमें काढ़ते समय फंदे लगाए जाते हैं। (वि०) २ कठिन, उलझानेवाला, जिसमें कोई उलझाव हो। ३ पेच वाला, जिसमें कोई पेच या कल लगी हो।

पेचना (हिं० क्रि०) दो वस्तुओंके बीचमें उसी प्रकारकी तीसरी वस्तु इस प्रकार घुसेड़ देना जिससे साधारणतः वह दिखाई न पड़े, इस तरह लगाना जिसमें पता न लगे।

पेचनी (हिं० स्त्री०) चिकन वा कामदानीके काममें एक सीधी लकीर पर काढ़ा हुआ कसीदा।

पेचवान (फा० पु०) १ फर्शी या गुड़गुड़ीमें लगाई जाने वाली बड़ी सटक। बड़ा हुक्का।

पेचा (हिं० पु०) उल्लूपक्षी।

पेचिका (सं० स्त्री०) उल्लूपक्षीका मादा।

पेचिल (सं० पु०) पच-बाहुलकात् इलच्, अत इच। हस्ती, हाथी।

पेचिश (फा० स्त्री०) मरोड़, पेटकी एक प्रकारकी पीड़ा। यह आंव होनेके कारण होती है।

पेचीदगी (फा० स्त्री०) १ पेचीला होनेका भाव, घुमावदार होनेका भाव। २ उलझाव।

पेचीदा (फा० वि०) १ पेचदार, जिसमें बहुत पेच हो। २ मुश्किल, उलझावदार, जो टेढ़ा मेढ़ा और कठिन हो।

पेचीला (फा० वि०) १ घुमाव फिराववाला, जिसमें बहुत पेच हों। २ मुश्किल उलझावदार।

पेचुली (सं० स्त्री०) पच्यते इति पच-उलच्, अत इत्वं, गौरादित्वात् ङीप्। शाकभेद, एक प्रकारका साग।

पेज (हिं० स्त्री०) रबड़ी, बसौंधी।

पेज (अं० पु०) पुस्तकका पृष्ठ, पन्ना, वरक, सफहा।

पेट (सं० पु०) पेटतीति पिट-अच्। १ प्रहस्त, चपत, थप्पड़। (त्रि०) २ संहिताकारक।

पेट (हिं० पु०) १ उदर, शरीरमें थैलेके आकारका वह भाग जिसमें पहुंच कर भोजन पचता है। बहुत ही निम्न कोटिके जीवोंमें गलेके नीचेका प्रायः सारा भाग पेटका ही काम देता है। कुछ जीवोंके किसी प्रकारकी पाचनक्रिया न रहनेके कारण पेट भी नहीं होता है। लेकिन उच्च कोटिके जीवोंके शरीरके प्रायः मध्य भागमें थैलेके आकारका एक विशेष अङ्ग होता है। इसमें पाचन-रस बनता और भोजन पचाता है। मनुष्यों और चौपाइयों आदिमें यह अङ्ग पसलियोंके नीचे और जननेन्द्रियसे कुछ ऊपर रहता है। पाचक-रस बनाने और भोजन पचानेवाले सब अङ्ग अर्थात् आमाशय, पक्वाशय, जिगर, तिल्ली, गुरदे आदि इसीके अन्तर्गत रहते हैं। इसीके नीचेका भाग कटोरेके आकारका होता है जिसमें आंतें और मूत्राशय रहता है। पक्षियों आदि कुछ जीवोंमें एकके बदले दो पेट होते हैं। २ पचौनी, ओझर, पेटके अन्दरकी थैली। इसमें खाद्य पदार्थ रहता और पचता है।

३ अन्तःकरण, मन, दिल। ४ गर्भ, हमल। ५ चक्कीके पाटोंका वह तल जो दोनोंको जोड़नेसे भीतर पड़े। ६ सिल आदिका वह भाग जो कूटा हुआ और खुरदुरा रहता है और जिस पर रख कर कोई चीज पीसी जाती है। जीविका, रोजी। ८ समाई, गुंजाइश। ६ पोली-वस्तुके बीचका या भीतरी भाग, किसी पदार्थके अन्दरका स्थान जिसमें कोई चीज भरी जा सके। १० वन्दूक या तोपका वह स्थान जहां गोली या गोला भरा जाता है।

पेटक (सं० पु०) पेटतीति पिट-ण्वुल्। १ मञ्जूषा, पिटारा। पर्याय—पिटक, पेड़ा। २ समूह, ढेर।

पेटल (हिं० वि०) बड़े पेटवाला, तोंदल।

पेटा (हिं० पु०) १ सीमा, हद। २ पूरा विवरण, तफसील, ब्योरा। ३ किसी पदार्थका मध्य भाग, बीचका हिस्सा। ४ वृत्त, घेरा। ५ नदीका पाट। ६ बड़ा टोकरा। ७ पशुओंकी अंतड़ी। ८ नदीके बहनेका मार्ग। ६ पतंग या गुड्डीकी डोरका झोल। उड़ती हुई गुड्डीकी डोरका वह अंश जो बीचमें कुछ ढीला हो कर लटक जाता है।

पेटाक (सं० पु०) पृषोदरादित्वात् साधुः। पेटक, पिटारा।

पेटारा (हिं० पु०) पिटारा देखो।

पेटार्थी (हिं० वि०) जो पेट भरनेको ही सब कुछ समझता है। पेटू, भुक्खड़।

पेटार्थू (हिं० वि०) पेटार्थी देखो।

पेटिका (सं० स्त्री०) पिटतीति पिट-ण्वुल् कापि अत इत्वं। १ वृक्षविशेष, पिटारी नामका पेड़। पर्याय—कुवेराक्षी, कुलिङ्गाक्षी, कृष्णवृन्तिका। २ छोटी पिटारी। ३ सन्दूक, पेटी।

पेटी (सं० स्त्री०) पेट-गौरादित्वात् ङीप्। पेटक।

पेटी (हिं० स्त्री०) १ छोटा सन्दूक, सन्दूकची। २ चपरास। ३ पेटका वह भाग जहां त्रिवली पड़ती है, छाती और पेड़के बीचका स्थान। ४ कैंची, छुरा आदि रखनेके लिए हज्जामकी किसवत। ५ कमरवन्द, कमरमें बांधनेका चौड़ा तसमा। ६ वह डोर जो बुलबुलकी कमरमें उसे हाथ पर बैठानेके लिए बांधते हैं।

पेटू (हिं० वि०) जो वहुत खाता हो, जिसे सदा पेट भरनेकी ही फिक्र रहे, भुक्खड़।

पेटेंट (अं० वि०) १ किसी आविष्कारकके आविष्कारके सम्बन्धमें सरकार द्वारा की हुई रजिस्टरी। इसकी सहायतासे वह आविष्कारक ही अपने आविष्कारसे आर्थिक लाभ उठा सकता है, दूसरे किसीको उसकी नकल करके आर्थिक लाभ उठानेका अधिकार नहीं रह जाता। यह रजिस्टरी नये प्रकारकी मशीनों, यन्त्रों, युक्तियों या ओषधियों आदिके सम्बन्धमें होती है। ऐसी रजिस्टरीके बाद उस आविष्कारकका ही अधिकार रह जाता है। २ वह आविष्कार या पदार्थ आदि जिसकी इस प्रकार रजिस्टरी हो चुकी हो।

पेठ (हिं० पु०) पैठ देखो।

पेठा हिं० पु०) सफेद रंगका कुम्हड़ा। कुम्हड़ा देखो।

पेठापुर—२ बम्बई प्रदेशकी महीकान्ठा एजेन्सीके अन्तर्गत एक सामन्तराज्य। यहांके सरदारगण बरोदाके गायकवाड़को वार्षिक ८६३०) रु० राजस्व दिया करते थे। अनहलवाड़ा-पत्तनके जिस हिन्दूराजपूतवंशको १२६८ ई०में अलाउद्दीनने परास्त किया था, यहांके सामन्तगण उसी प्राचीन राजपूत वंशके हैं। उक्त वंशके अन्तिम राजाने अपने पुत्र श्रीरामसिंह (सारङ्गदेव)को कलोल नगर और इसीके पार्श्ववर्त्ती कई एक ग्राम दिये। इसी व्यक्तिसे दशवीं पीढ़ीमें हेरुताजी नामक किसी व्यक्तिने १४४५ ई०में अपने मामा पिठाजीको मार कर उनके राज्य पेठापुर पर अधिकार कर लिया। महीकान्ठाके अधिष्ठानसे इस वंशके सरदारगण अर्द्ध स्वाधीनता भोग करते आये हैं। १८७८ ई०में ठाकुर गम्भीर सिंह अपने पिता हिम्मतसिंहके पद पर अभिषिक्त हुए। ये वघेलावंशीय राजपूत हैं। इनके दत्तक ग्रहणकी क्षमता नहीं है, किन्तु ज्येष्ठपुत्रके राज्याधिकारकी प्राप्ति स्वीकृत हुई है। वर्त्तमान सामन्तका नाम ठाकुर फतेसिंह जी है।

२ उक्त सामन्तराज्यका प्रधान नगर और सरदारोंकी वासभूमि। यह अक्षा० २३° १३´ १०´´ उ० और देशा० ७२° ३३´ ३०´´ पू०के मध्य, साबरमती नदीके पश्चिम किनारे पर अवस्थित है। यहां एक प्रकारका रङ्गीन कार्पासवस्त्र प्रस्तुत होता है जो साधारणतः श्यामराज्यमें ही भेजा जाता है।

पेड (अं० वि०) १ वैरिंग या वैरंगका उलटा, जिसका महसूल, कर या भाड़ा आदि दे दिया गया हो। २ जो चुकता

कर दिया गया हो, जो वसूल कर दिया गया हो।

पेड़ ( हिं० पु० ) १ वृक्ष, दरख्त। २ मूल कारण, आदि कारण।

पेड़ना ( हिं० क्रि० ) पेलना देखो।

पेड़ा ( सं० पु० ) पेटा-पृषोदरादित्वात् साधुः। मंजूषा, पिटारी, पेटी।

पेड़ा (हिं० पु०) १ खोवा और खांडसे बनी हुई एक प्रसिद्ध मिठाई जिसका आकार गोल चिपटा होता है। २ गुंधे हुए आटेकी लोई।

पेड़गांव—बम्बई प्रदेशके अहमदाबाद जिलान्तर्गत एक नगर। यह श्रीगोण्डसे ४ कोस दक्षिणमें भीमानदीके उत्तर किनारे पर बसा हुआ है। इस नगरकी पूर्वसमृद्धि अभी जाती रही है—वह अभी प्रायः ध्वंसावशेषमें परिणत हो गई है। अभी हेमाडपन्थियोंका बलेश्वर, लक्ष्मीनारायण, मल्लिकार्जुन और रामेश्वर नामक चार देवालय वर्त्तमान हैं। किन्तु वे भी भग्नावस्थामें हैं—किसीका मण्डप, किसीका पीठस्थान और नाना शिल्पकार्ययुक्त स्तम्भ दीवार आदि गिर गई हैं।

१६८० ई०में यह नगर मुगलसेनाका प्रधान अड्डा था और यहां रसदखाना, बारूदखाना तथा गोला गोली आदि रखी जाती थी। दाक्षिणात्यके मुगलशासनकर्त्ता खाँ जहान्ने १६७२ ई०में शिवाजीका पीछा करते हुए यहां छावनी डाली थी और बादमें दुर्ग बनवाया था। भीमा नदीसे नगरमें जल आनेके लिये उन्होंने एक खाई खुदवा दी है। हांथी द्वारा चक्रयोगसे नदीका जल खींचा जाता था। यह हस्तिगृह और कलगृह आज भी मौजूद है। खाँ जहान् इस नगरका नाम बहादुरगढ़ रख गये हैं। १६७३ ई०में बहादुर खाँ पेड़गांवके शासनकर्त्ता थे। १७५६ ई०में अहमदनगरदुर्ग पेशवाके हाथ आया और साथ साथ यह नगर पेशवाके भाई सदाशिवरावके अधिकारभुक्त हुआ। उसी समयसे १८१८ ई० तक यह महाराष्ट्रके दखलमें रहा।

पेड़ार ( हिं० पु० ) एक प्रकारका वृक्ष।

पेड़ी ( हिं० स्त्री० ) १ वह खेत जिसमें पहले ऊख बोया गया हो और जो फिर गेहूं बोनेके लिए जोता जाय। २ वह पान जो पुराना तोड़ा हुआ तो न हो, पर पुराने पौधोंमें बादमें हुआ हो, पुराने पौधेका पान। ३ पानका पुराना पौधा। ४ काण्ड, धड़, वृक्षकी पींड। ५ वह कर जो प्रति वृक्ष पर लगाया जाय। ६ मनुष्यका धड़, शरीरका ऊपरी भाग। ७ एक बारका काटा हुआ नीलका पौधा। ८ पेंड़ी देखो।

पेड़ू ( हिं० पु० ) १ गर्भाशय। २ उपस्थ, नाभि और मूत्रेन्द्रियके बीचका स्थान।

पेढ़ाल ( सं० पु० ) अवसर्पिणीके जिनोत्तमभेद।

पेतलाद—बरोदाराज्यके अन्तर्गत एक नगर। यह अक्षा० २२°२६´ ३०´´ और देशा० ७२°५०´ पू०के मध्य अवस्थित है। यहां तम्बाकू और वस्त्रका विस्तृत कारबार है।

पेतेनिक—दाक्षिणात्यके प्राचीन राजवंश। अहमदनगरके उत्तर-पूर्व पैठान नगरमें ये लोग २५० ई० सन्के पहले राज्य करते थे और भोज राजाओंके समसामयिक थे।

पेत्व (सं० क्ली०) पीयते इति पा-पाने (आप्येभ्योऽपि दृश्यते। उण् ४।१०५) इति इत्वन्। १ अमृत। २ घृत, घी। ( पु० ) ३ पतनशील पशु, छाग, बकरा।

पेदड़ी ( हिं० स्त्री० ) पिद्दी देखो।

पेदन—मन्द्राज प्रदेशके कृष्णाजिलान्तर्गत एक प्राचीन ग्राम। यह मछलीपत्तन नगरसे ढाई कोस उत्तर बसा है। यहांके अगस्त्येश्वर स्वामीके मन्दिरमें १२२० ई० की एक और १२२५ ई०की तीन शिलालिपि हैं।

पेदर ( हिं० पु० ) एक प्रकारका बहुत बड़ा जंगली पेड़। इसके पत्ते प्रति वर्ष झड़ जाते हैं। इसकी लकड़ी बहुत मजबूत और भीतरसे सफेद होती है। यह मेज, कुरसियां, अलमारियां और नावें बनाने तथा इमारतके काममें आती है। इसकी जड़, पत्ते और फूल ओषधिके रूपमें भी काम आते हैं। यह मन्द्रास और बंगालमें बहुतायतसे होता है।

पेदु ( सं० पु० ) राजभेद, एक राजाका नाम।

पेद्दकल्लेपल्ली (पेद्दकुल्लपल्ली)—कृष्णा जिलेका एक प्राचीन नगर। यह मछलीपत्तनसे चार कोस दक्षिण-पश्चिममें अवस्थित है। यहांके नागेश्वरस्वामीके मन्दिर-प्राकारमें राजा २य प्रतापरुद्रके समयमें उत्कीर्ण १२१४ शककी एक और अन्यान्य स्थानमें और भी लगभग चौदह शिलालिपि देखनेमें आती हैं। जिनमेंसे १०७६ शककी उत्कीर्ण

शिलालिपि सबसे पुरानी है। अन्यान्य शिलालिपियां सम्भवतः १२वें और १३वें शकमें उत्कीर्ण हुई हैं।

पेद्दकाञ्चरला—कृष्णाजिलेके अन्तर्गत एक नगर। यह विनुकोण्डसे २ कोस पूर्वमें अवस्थित है। यहांके भीमेश्वर-मन्दिरके समीप १०७१ शकमें उत्कीर्ण एक शिलालिपि है। यहांकी पूर्व समृद्धिका परिचायक और भी दो मन्दिरका भग्नावशेष देखनेमें आता है।

पेद्दकानाल—मन्द्राजप्रदेशके कर्नूल जिलान्तर्गत एक प्राचीन नगर। इसका एक दूसरा नाम 'कृष्णरायसमुद्र' नन्दरालसे तीन कोस दक्षिण-पश्चिममें बसा है। विजयनगरके राजा सदाशिवके राजत्वकालमें मन्दिरके खर्चके लिये दानज्ञापक चेन्नकेशवस्वामीके मन्दिरमें १४८१ शककी और विट्ठपस्वामीके मन्दिरमें १४६६ शककी उत्कीर्ण दो शिलालिपि पाई गई हैं।

पेद्दगालंपाड्—कृष्णा जिलेका एक प्राचीन ग्राम। यह दाचेपल्लीसे तीन कोस दक्षिणमें अवस्थित है। यहां एक विचित्र शिल्पकार्ययुक्त प्राचीन मन्दिर है जिसका पुनःसंस्कारकाल १६६५ शक शिलालिपि द्वारा जाना जाता है। कई एक वीरकीर्त्ति और नागकीर्त्तिके अलावा यहां और भी शिलालिपि और दो पुराने मन्दिरका निदर्शन पाया जाता है।

पेद्दचेरुकूरु—कृष्णाजिलान्तर्गत एक प्राचीन नगर। यह बापटलासे पांच कोस उत्तर-पश्चिममें अवस्थित है। यहां त्रिविक्रमस्वामी-मन्दिरके गरुड़स्तम्भके ऊपर दो शिलालिपि और उसीके समीप कई एक शिलाफलक नजर आते हैं। इस ग्रामवासी एक व्यक्तिके पास और भी तीन ताम्रफलक हैं जो यथाक्रम विष्णुवर्द्धन-महाराज मल्लिदेव और वेमराज-प्रदत्त हैं।

पेद्दतिप्प-समुद्रम्—मन्द्राजप्रदेशके कड़प्पा जिलान्तर्गत एक प्राचीन नगर। यह मदनपल्लीसे ११ कोस उत्तर-पश्चिममें पड़ता है। यहांके कई एक प्राचीन मन्दिर और दुर्गके ध्वंसावशेषके मध्य शिलालिपि पाई जाती है।

पेद्दपल्ली—कृष्णाजिलान्तर्गत एक प्राचीन नगर। यह रेपल्लेसे ७ कोस दक्षिण-पश्चिम और निजामपत्तनसे २ कोस उत्तर-समुद्रके किनारे बसा हुआ है। यहां समुद्रके किनारे चर पड़ जानेसे नगरके तीरवर्त्ती स्थान पहलेकी अपेक्षा चौड़ा हो गया है। इसी बन्दरमें अङ्गरेज-वणिकोंने सबसे पहले कोठी बनवाई। १६११ ई०में कोठीस्थापन होते ही इस स्थानका पेट्टिपोली नाम पड़ा। लगभग १६६७ ई० तक इस कोठीका काम चला। बाद १७५३ ई०में निजाम द्वारा यह स्थान फरासीके हाथ आया। पुनः निजाम सलावतजङ्गने यह नगर निजामपत्तन सरकारके अन्तर्भुक्त अङ्गरेजोंको दे दिया।

पेद्दपाड—गोदावरी जिलान्तर्गत एक प्राचीन स्थान। यह इलोरासे ७ कोस दक्षिण-पश्चिममें अवस्थित है। यहांके सोमेश्वर-मन्दिरके कल्याणमण्डपमें ११४० शककी उत्कीर्ण शिलालिपिमें मण्डपनिर्माताकी कीर्त्तिघोषणा की गई है।

पेद्दविजयराम—विशाखपत्तन जिलेके विजयनगरके अधिपति। ये १७१० ई०में राज्यारोहण कर १७१२ ई०में पोतनुरसे अपनी राजधानी विजयनगरमें उठा लाये और अपने ही नाम पर नगरका नाम रखा अत्यन्त परिश्रम और अर्थव्यय कर उन्होंने एक दुर्ग बनवाया और १७५४ ई०में चिकाकोलके फौजदार जाफरअली खांके साथ मित्रता की। बाद फरासी-सेनापति बूसीके साथ जब इनका परिचय हुआ, तब इन्होंने उक्त मित्रता तोड़ दी। बूसीकी सहायतासे १७५७ ई०में वोविलीके शासनकर्त्ताको पराजित और निहत कर अपनी वैरताका बदला लिया। उनको यह विजयख्याति बहुत दूर तक नहीं फैली थी। युद्धावसानके तीसरे ही दिन रातको ये गुप्त शत्रु द्वारा अपने शिविरमें मार डाले गये। विजयनगर देखो।

पेद्दवेगी—मन्द्राज प्रदेशके गोदावरी जिलेका एक प्राचीन नगर। यह इलोरासे तीन कोस उत्तर अवस्थित है। वेङ्गी तैलङ्ग राजाओंकी यहां राजधानी थी। ६०५ ई०में चालुक्यराजने उन्हें परास्त कर मार भगाया। ताम्रशासनसे जाना जाता है कि चालुक्योंसे पहले ४थी शताब्दीमें यहां शालङ्कायन-वंशीय नरपतिगण राज्य करते थे (१)। वेङ्गीराज्य दक्षिण भारतमें एक प्राचीनतम राज्य

(१) Indian Antiquary, Vol. V, p. 177 टलेमीके इस राजवंशका उल्लेख न करनेके कारण, बुर्नेल साहब इनका राजत्वकाल २री शताब्दीमें बतलाते हैं।

है। पल्लववंशीय राजा यहां राजत्व करते थे। काञ्चीपुरके पल्लव राजाओंके साथ इनका सम्बन्ध है (२)। जान पड़ता है, कि चालुक्यकर्तृक वेङ्गी-विजयके वाद ही काञ्चीपुरमें पल्लवोंका आधिपत्य फैला। इस पेद्दवेगीके निकटवर्त्ती चिन्नवेगी और पांच मील दक्षिण-पूर्व देण्डलूरु नामक नगर तक फैले हुए स्थानके ध्वंसावशेषसे इसके प्राचीनत्वकी कल्पना की जाती है। प्रवाद है, कि मुसलमान राजाओंने वेगी और देण्डलरुके ध्वंसावशेषसे इलोरादुर्ग वनवाया था।

पेद्दहल्ली—मन्द्राज प्रदेशके अनन्तपुर जिलान्तर्गत एक प्राचीन नगर। यहां बहुत-सी प्राचीन कीर्त्तियोंका निदर्शन मिलता है। स्थानीय नदीके वीचमें रङ्गस्वामीका मन्दिर प्रतिष्ठित है।

पेद्दापुर—गोदावरी जिलेके पेद्दापुर तालुकका सदर। यह अक्षा० १७° ४′ ५५″ उ० और देशा० ८२° १०′ ३५″ पू०, राजमहेन्द्रीसे १२॥ कोस पूर्वोत्तरमें अवस्थित है। यहां मृत्तिका और प्रस्तरनिर्मित एक दुर्गका निदर्शन मिलता है। उसके अभ्यन्तरभागस्थ गृहादिमें कारुकार्ययुक्त कारुशिल्पनैपुण्य है।

पेन (हिं० पु०) लसोड़ेकी जातिका एक वृक्ष जो गढ़वालमें होता है। इसकी लकड़ी मजबूत होती है। इसे 'कूम' भी कहते हैं।

पेनगङ्गा (वेनगङ्गा)—वेरार राज्यके अन्तर्गत एक नदी। बुलदाना जिलेके पश्चिमवर्त्ती देवलघाट पर्वतके दूसरे किनारेसे यह निकलती है और माहुरके समीप उत्तरमुखी हो कर पूर्वकी ओर कुछ टेढ़ी हो गई है। स्थानीय प्रवाद है, कि जामदग्न्य परशुरामने यहीं पर तीर फेंका था, इसी लिए स्रोतकी वक्रगति हुई है। जनसाधारणमें यह स्थान पवित्र और पुण्यक्षेत्र माना जाता है। यहांके जलप्रपात सहस्रकुण्ड नामसे प्रसिद्ध है और नदीस्रोत भी 'वांगङ्गा' कहलाता। यह नदी नाना वन अधित्यका उपत्यका पार करती हुई जगादनगरके समीप वर्द्धा नदीमें मिल गई है। अरान और अर्णा नामकी इसकी दो शाखायें हैं।

(२) urnell's S. Ind. Palaeography, p. 15

पेनी (अं० स्त्री०) इङ्गलैण्डमें चलनेवाला तांवेका सिक्का जो एक शिलिङ्गका वारहवां भाग होता है। यह भारतके प्रायः तीन पैसोंके वरावर मूल्यका होता है।

पेनीवेट (अं० पु०) एक अंग्रेजी तौल जो लगभग १० रत्तीके वरावर होती है।

पेनुगोण्डा—गोदावरी जिलेके तुनुकू तालुकान्तर्गत एक गण्डग्राम। यह सदरसे ४ कोस दक्षिणपूर्व अवस्थित है। यहां तीन सुप्राचीन मन्दिरके अलावा वसविकन्याका और एक मन्दिर है। कन्यकापुराण नामक स्थलपुराणमें उक्त मन्दिरका माहात्म्य वर्णित है।

पेन्ताकोट—मन्द्राज प्रदेशके विशाखापत्तन जिलेके सबसिद्धि तालुकान्तर्गत एक क्षुद्र ग्राम। यहां नमक और अन्यान्य द्रव्यके कारखाने हैं। जहाज पर माल लादनेके समय नदीका मुख वन्द कर दिया जाता है।

पेन्द्रव—१ मध्यप्रदेशके विलासपुर जिलेके उत्तरभागस्थित एक सामन्त राज्य। यह विन्ध्यपर्वतके अधित्यकादेशमें अवस्थित है। भूपरिमाण ५८५ वर्गमील है। यहांके सरदारगण राजगोंड़वंशीय हैं। शासनकर्त्तासे इन्होंने यह सम्पत्ति पाई थी।

२ उक्त राज्यका सदर। यह अक्षा० २२° ४७′ उ० और देशा० ८२° पू०के मध्य, विलासपुरसे रेवा जानेके रास्ते पर अवस्थित है। इसी लिए यह स्थान वाणिज्यका केन्द्रस्थल हो गया है। यहां एक प्राचीन दुर्गका ध्वंसावशेष आज भी देखनेमें आता है।

पेन्धात्—युक्तप्रदेशके मैनपुरी जिलान्तर्गत एक गण्डग्राम। जोखैयामें पवित्रक्षेत्रके महामेलेके उपलक्षमें धार्मिकोंके समागमके लिए ही यह स्थान प्रसिद्ध है। पुत्रप्राप्तिकी कामनासे सैकड़ों वन्ध्यानारी यहां आती हैं।

पेन्धारा—कर्णाटवासी तृणविक्रयी जातिविशेष। घास काट कर वेचना ही इन लोगोंका कार्य और एकमात्र उपजीविका है; इसलिए इनका नाम ऐसा पड़ा है (१)। ये लोग पहले हिन्दू थे, वादमें इसलाम धर्ममें दीक्षित हुए हैं और अपनेको सुन्नीके हनीफीसम्प्रदायभुक्त वतलाते हैं। १६वीं शताब्दीके प्रारम्भमें ये लोग दल वांध कर

(१) स्थानीय 'पेन्ध' शब्दका अर्थ घासका गुच्छा है।

भारतमें चारों ओर फैल गए और दस्युवृत्ति, अत्याचार प्रभृति द्वारा गृहादि दग्ध और नाना यन्त्रणा दे कर ग्रामवासियोंको उत्कण्ठित किया। ये स्त्रीपुरुष दोनों ही लम्बे, मजबूत और काले होते हैं। हिन्दी, मालवी और मराठी ही इनकी ग्राम्य-भाषा है। ये लोग कर्मठ और परिश्रमशील होते हैं, किन्तु अतिरिक्त मद्यपायी और स्वभावतः ही अपरिष्कार रहते हैं।

स्वजातिमें ही ये लोग विवाहादि करते हैं। विवाह और अन्त्येष्टिके समय ये काजीका आश्रय लेते हैं, किन्तु अन्यान्य कार्योंमें अपनेमेंसे किसी एकको जमादार वा मड़र बना कर बात तय करते हैं। मुसलमानोंसे इनका पार्थक्य यही है, कि ये लोग गोमांस नहीं खाते और हिन्दू देवदेवीकी पूजा तथा पर्वोपलक्षमें उपवासादि करते हैं। यल्लामादेवीके प्रति इनकी खूब भक्ति है। नाना जातिके मेलसे इस सङ्करजातिकी उत्पत्ति हुई है।

पेन्धारी—पिण्डारी देखो।

पेन्नकोण्ड (पेनुकोण्डा)—मन्द्राज प्रदेशके अनन्तपुर जिलान्तर्गत पेनुकोण्ड तालुकका सदर और प्रधान नगर। यह अक्षा० १४° ५′ १५″ उ० और देशा० ७७° ३८′ १०″ पू०में अवस्थित है। यहांका गिरिदुर्ग सुन्दर और सुरक्षित है। १५६५ ई०में तालिकोटकी लड़ाईमें मुसलमानोंसे पराजित हो कर विजयनगरके राजाने इस पहाड़ी दुर्गमें आश्रय लिया। यह दुर्ग दानेदार (Granite) पत्थरसे बना हुआ है। ध्वंसावशिष्ट राजप्रासाद, भास्करशिल्प और हिन्दूमुसलमानोंके जीर्णमन्दिर तथा मस्जिदके स्मृतिचिह्न इधर उधर पड़े हैं। कालके स्रोतमें गतप्राय गन्धामहल नामक राजप्रासाद आज भी पूर्वकीर्त्तिके गौरवकी सूचना देता है। इसका भित्ति भाग प्राचीन हिन्दूशिल्पका परिचायक और स्थानीय महादेव-मन्दिरका समकालवर्त्ती-सा प्रतीत होता है। उपरितलकी गठन देखनेसे परवर्त्ती मुसलमान-राजत्वकालमें निर्मित और तत्कालीन शिल्पसे परिपूर्ण जान पड़ती है। शेर अलीकी मस्जिद उन सवोंमेंसे श्रेष्ठ और सुन्दर है। यह अट्टालिका काले पत्थरकी बनी हुई है। इसके पीछे पर्वतशृङ्ग लगभग ६०० फुट ऊंचा है। जगह जगह पर मस्जिद, मिनार, पान्थशाला, समाधिमन्दिर, चूड़ास्तम्भ (Tower), प्रस्तरस्तम्भ और अन्यान्य प्राचीन कीर्त्तिका ध्वंसावशेष नजर आता है। नगरके मध्य दो जैनमन्दिरोंमेंसे एकमें आज भी पूजापाठ होता है। दुर्गके बीच दो प्राचीन मन्दिरोंका कारुकार्य बहुत सुन्दर है—समस्त भारतमें ऐसा सूक्ष्मकार्य विरल है। दुर्गके उत्तरद्वारके एक कोनेमें हनुमान्‌की एक प्रकाण्ड मूर्त्ति पड़ी है (१)। यहां बहुत-सी प्राचीन शिलालिपियां पाई गई हैं। इनमेंसे कितनी ही दुर्गप्रान्तमें और कई एक गोपालस्वामी, आञ्जनेय, रामस्वामी, केशवस्वामी तथा अविमुक्तेश्वर-स्वामीके मन्दिरमें और सत्यभोदरायल स्वामीके मठमें एक शिलालिपि देखनेमें आती है। शेरशाहकी मस्जिदमें १४८६ शकका उत्कीर्ण एक शिलाफलक है। यह फलक या तो मुसलमानविजेता मस्जिद-निर्माणकालमें अन्य स्थानसे लाये हों, अथवा उन्होंने प्राचीन हिन्दूकीर्त्तिके ऊपर वह मस्जिद बनवाई हो।

पेन्नार—दक्षिण-भारतमें प्रवाहित दो नदी। इनका प्राचीन नाम पिनाकिनी है। दोनों ही महिसुर राज्यके नन्दीदुर्ग पर्वतसे निकल कर पूर्वकी ओर कर्णाटराज्यमें बहती हुई बङ्गोपसागरमें गिरी हैं। १म, नन्दीदुर्गके उत्तर-पश्चिम चेन्नकेशव पर्वतसे उत्तर-पिनाकिनी निकल कर लगभग ३५५ मीलके बाद समुद्रमें मिलती है। इसके पापघ्नी और चित्रावती नामक दो शाखा नदी हैं। १८७४ ई०में इसके ऊपरका रेलवे पुल टूट गया। मन्द्राज इरिगेशन कम्पनीकी काटी हुई खालने कृष्णा और उत्तर-पेन्नारको मिलाया है। १८५५ ई०में इस नदीवक्षमें अनिकट बनाया गया है। कभी कभी बाढ़के आ जानेसे बहुत हानि होती है। १८८२ ई०की बाढ़ उल्लेखयोग्य है। २य, दक्षिण पिनाकिनी भी चेन्नकेशव पर्वतसे निकल कर सेण्ट-डेभिड दुर्गके समीप समुद्रमें गिरी है। इसकी लम्बाई करीब २४५ मील है। बङ्गलूर जिलेके कृषिकार्यके लिये इसका पानी पुष्करिणीमें भर कर रखा जाता है। होसकोट नामक पुष्करिणीका घेरा १० मील है।

---

(१) Madras Journal, 1878, p. 866, District Manual, p. 63 और Taylor's Oriental Annual, 1840, ग्रंथमें विस्तृत विवरण देखो।

पेन्नाहोविलम (पेन्नहोल्लापग)—मन्द्राज प्रदेशके अनन्तपुर जिलान्तर्गत एक प्राचीन नगर। यह गुटीसे १४ कोस दक्षिण-पश्चिममें अवस्थित है। यहां एक प्राचीन मन्दिरमें विजयनगराधिप सदाशिवके राजत्व समयमें उनके सेनापति द्वारा उत्कीर्ण १४७८ शकको एक शिलालिपि भी है।

पेन्शन (अं० स्त्री०) मासिक या वार्षिक वृत्ति। यह किसी व्यक्ति अथवा परिवारके लोगोंको उसकी पिछली सेवाओंके कारण दी जाती है। जो मनुष्य कुछ निश्चित समय तक किसी राजकीय विभागमें काम कर चुकते हैं, उन्हें वृद्धावस्थामें नौकरीसे अलग होने पर, कुछ वृत्ति दी जाती है जो उनके वेतनके आधेके लगभग होती है। सेनाविभागके कर्मचारियोंके मारे जाने पर उनके परिवारवालोंको अथवा किसी राज्यको जीत लेने पर उस राजकुलके लोगों और उनके वंशजोंको भी इसी प्रकार कुछ वृत्ति दी जाती है। इसी प्रकारकी वृत्तियां 'पेन्शन' कहलाती हैं।

पेन्शनर (अं० पु०) पेन्शन पानेवाला व्यक्ति, वह जिसे पेन्शन मिलती हो।

पेन्सिल (अं० स्त्री०) लिखनेका एक प्रसिद्ध साधन जिससे विना दावात या स्याहीके ही लिखा जाता है। यह प्रायः सुरमे, सीसे, रंगीन खड़िया या इसी प्रकारकी और किसी सामग्रीकी बनी हुई पतली लम्बी सलाई होती है जो या तो कलमके आकारकी गोल लम्बी लकड़ीके अन्दर लगी हुई होती है, या किसी धातुके खानेमें अटकाई हुई होती है।

पेन्हाना (हिं० क्रि०) पहनाना देखो।

पेपर (अं० पु०) १ संवादपत्र, अखबार। २ दस्तावेज, तमस्सुक, सनद या और कोई लेख जो कागज पर लिखा हो। ३ कागज।

पेपरमिंट (हिं० पु०) पिपरमिंट देखो।

पेमचा (हिं० पु०) एक प्रकारका रेशमी कपड़ा।

पेय (सं० क्ली०) पीयते यदिति पा-पाने कर्मणि यत्। (ईद्यति। पा ६।४।६५ इति आत ईत् ततो गुणः। १ जल, पानी। २ दुग्ध, दूध। ३ अष्टविध अन्नके अन्तर्गत अन्नविशेष, आठ प्रकारके अन्नोंमेंसे एक। ४ पीनेकी वस्तु, वह चीज जो पीनेके काममें आती है। (त्रि०) ५ पातव्य, पानयोग्य, पीने लायक, जिसे पी सकें।

पेया (सं० स्त्री०) पीयते इति पा-यत् ततष्टाप्। १ सिक्थसमन्वित पेय द्रव्य, मांड़ मिली हुई पीने योग्य वस्तु, चावलोंकी बनी हुई एक प्रकारकी लपसी। यह पर्याय—मुक्तावलीके मतसे पन्द्रह गुने, चक्रदत्तके मतसे ग्यारह गुने, और परिभाषाप्रदीपके मतसे चौदह गुने पानीमें पका कर तैयार की जाती है। यह स्वेद और अग्निजनक तथा भूख, प्यास, ग्लानि, दौर्बल्य और कुक्षिरोगकी नाशक मानी जाती है। २ आर्द्रक, अदरक। ३ शतपुष्पी, सोआ नामक साग। ४ कषाय। ५ स्वच्छ मण्ड, सफेद मांड। ६ शाणा, सौंफ।

पेयूष (सं० पु०-क्ली०) पीय-पाने (पीयेरूषन्। उण् ४।७६) इति ऊषन् बहुलवचनात् गुणः। १ अभिनव दुग्ध, नवप्रसूता गायीका प्रथम सात दिनका दूध, वह दूध जो गौके बच्चा देनेके सात दिन बाद तक निकलता है, पेउस। आयुर्वेदमें लिखा है, कि ऐसा दूध स्वादमें अच्छा नहीं होता और हानिकारक होता है। २ अमृत। ३ अभिनव सर्पि, सद्य प्रस्तुत घृत, ताजा घी।

पेरज (सं० क्ली०) उपमणिभेद। पेरोज देखो।

पेरजागढ़—मध्यप्रदेशके चान्दा जिलान्तर्गत एक पार्वतीय भूभाग। इसकी लम्बाई और चौड़ाई यथाक्रम १३ और ६ मील है। यह चीमूर और ब्रह्मपुरी परगनेके मध्य अवस्थित है। सबसे ऊंचे शिखरके नाम पर ही इस पर्वतमालाका नाम पड़ा है। इस शिखरदेशसे 'सातबहिनी' नामक सप्त जलधारा बहती है। प्रवाद है, कि पर्वतशृङ्गस्थ गुहामें सात बहन तपस्या करती थीं। उक्त सप्तधारा उनकी स्मृतिका चिह्न है। पर्वतकी उपत्यकाभूमिमें कहीं कहीं धानकी खेती होती है।

पेरना (हिं० क्रि०) १ आवश्यकतासे बहुत अधिक विलम्ब करना, किसी काममें बहुत देर लगाना। २ दो भारी तथा कड़ी वस्तुओंके बीचमें डाल कर किसी तीसरी वस्तुको इस प्रकार दबाना कि उसका रस निकल आवे। ३ कष्ट देना, बहुत सताना। ४ किसी वस्तुको किसी यन्त्रमें डाल कर घुमाना। ५ प्रेरणा करना, चलाना। ६ पठाना, भेजना।

पेरम्बलूर—१ मन्द्राज प्रदेशके त्रिचिनापल्ली जिलेका एक उपविभाग। भूपरिमाण ६८६ वर्गमील है और सभी स्थान प्रायः समतल है। इसके उत्तरार्द्धको मिट्टी काली और कठिन तथा दक्षिणार्द्धको पर्वतमय है। यहां रागी (Eleusine Coroeane), कांगनि (Panicum miliaceum) और कंगु (Pennisetum typhoideum) आदि शस्योंकी खेती होती है। उपविभागके करीब आधे स्थानमें कपास उपजता है।

२ उक्त उपविभागका सदर और प्रधान नगर। यह त्रिचिनापल्लीसे मन्द्राज जानेके रास्ते पर बसा है।

पेरम्बाकम्—मन्द्राज प्रदेशके चिङ्गलपत जिलान्तर्गत एक नगर। यह अक्षा० १२° ५४´ ३०´´ उ० और देशा० ८०° १५´ ४०´´ पू०के मध्य काञ्चीपुर नगरसे प्रायः ७ कोस उत्तर-पश्चिममें अवस्थित है। यहांके अधिवासी सभी हिन्दू हैं। १७८० ई०में यहां अङ्गरेज-सेनाओं पर बड़ी विपत्ति पड़ी थी। कर्नल बेली ३७०० सेना ले कर जब यहां आये, तब हैदरअलीने उन्हें घेर लिया और सबोंको जानसे मार डाला। १७८१ ई०में सर आयर कूटने यहीं पर हैदरकी सेनाको परास्त कर सेलिनगढ़ तक खदेड़ा।

पेरलक्षेत्र—दाक्षिणात्यके समुद्रतीरवर्त्ती एक प्राचीन तीर्थ। टलेमो यह स्थान Paralia नामसे उल्लेख कर गए हैं। कोई कोई तञ्जोर जिलेके-कोलेरुण-नदीतीरवर्त्ती स्थानको ही पेरलस्थल बतलाते हैं। यहां एक प्राचीन विष्णु-मन्दिर है जो हिन्दुओंके मध्य परम पवित्र स्थान गिना जाता है।

स्कन्दपुराणके पेरलस्थल-माहात्म्यमें विस्तृत विवरण देखो।

पेरली (हिं० स्त्री०) ताण्डव-नृत्यका एक भेद। इसमें अङ्गविक्षेप अधिक होता है और अभिनय कम। इसे 'देशी' भी कहते हैं।

पेरवलि—मन्द्राज प्रदेशके कृष्णाजिलान्तर्गत एक नगर। यह रेपल्लीसे ५ कोस उत्तर-पश्चिममें बसा है। यहां चोल राजाओंके प्रतिष्ठित दो प्राचीन मन्दिर देखनेमें आता है। मन्दिरगात्रमें एक शिलालिपि और निकटवर्त्ती आरादिम्मपुरमें कई एक ताम्रशासन हैं।

पेरवा (हिं० पु०) पेरनेवाला, वह जो कोल्हू आदिमें कोई चीज पेरता हो।

पेरवाह (हिं० पु०) पेरवा देखो।

पेरा (हिं० पु०) १ पोतनी मिट्टी, एक प्रकारकी मिट्टी जिससे दीवार, घर इत्यादि पोतनेका काम लिया जाता है। इसका रंग कुछ पीलापन लिये हुए होता है। २ पेड़ा देखो।

पेरियप्पा—एक नाट्यकार। ये यज्ञरामके पुत्र और रामभद्रके समसामयिक थे। इन्होंने 'शृङ्गारमञ्जरी-शाहराजी' नामक एक नाटक प्रणयन किया है।

पेरिम—वावेलमण्डव प्रणालीस्थित एक द्वीप। यह अरव-उपकूलसे १॥ मील और अफ्रिका-उपकूलसे ६ मील दूर में, अक्षा० १२° ४०´ उ० उ० और देशा० ४३° २३´ पूर्वमें अवस्थित है। इसकी लम्बाई और चौड़ाई यथाक्रम ३॥ और १। मील है। यह स्थान अङ्गरेजोंके अधिकृत आदन-गवर्मेण्टके शासनाधीनमें है। यह द्वीप प्रायः पर्वतमय है। आग्नेयपर्वत-निःसृत भस्मावशेषसे इसकी उत्पत्ति हु है। ऊपरमें सिर्फ २४५ फुट ऊंचा एक पहाड़ नजर आता है जिसका अपरांश समुद्रमें डुबा हुआ है। द्वीप-पृष्ठके अन्यस्थलमें जो देखा जाता है, वह स्थलविशेष पर पत्थर बन्धी हुई सतहकी तरह मालूम पड़ता है। किन्तु द्वीप इस प्रकार पर्वताग्रभागमें स्थित होने पर भी इसकी तीरभूमिमें जहाजादि लगानेके लिये बन्दरगाहकी नाई उपयुक्त स्थान है। पेरिप्लस ग्रन्थमें यह द्वीप 'दीवोदोरस द्वीप' और अरबवासी कर्त्तृक 'मयुन' नामसे अभिहित है। १५१३ ई०में पुर्त्तगीज-सेनापति अलबूकर्क लोहितसागरसे लौटनेके समय इस द्वीपके उच्च स्थान पर खृष्टका 'क्रूश' स्थापन कर इसका भेराक्रूज नाम रख गये हैं। पीछे यह स्थान वाणिज्यविद्वेषी दस्यु लोगोंके अधिकृत हुआ। यह दस्युदल सर्वदा लोहितसागरके मुख पर पण्यद्रव्य लूटनेके लिए घुमता फिरता और इसी द्वीपमें आश्रय लेता था। उन लोगोंने यहां दुर्गादि स्थापन कर रहनेकी विशेष चेष्टा की, किन्तु अत्यन्त परिश्रमसे ६० फुट पर्वत खोदनेसे भी पानी न निकला। बाद वे इस स्थानको छोड़ कर मेरीद्वीपमें जाने को बाध्य हुए। १७९९ ई०में इष्ट-इण्डिया-कम्पनीने इस स्थान पर अपना दखल जमाया। उसी समय फरासीसैन्य टीपूके साथ मित्रता करनेकी इच्छासे इजिप्टराज्यमें अपना प्रभाव फैला रही थी।

'स्वेज कैनल' काटनेके बाद लोहितसागर हो कर यूरोपीय वाणिज्यपोत जाने आनेमें सुविधा हो जानेसे भारतगवर्मेण्टने १८५७ ई०में यहां एक 'लाइट-हाउस' बनानेके लिए पुनः यह द्वीप अपने कब्जेमें कर लिया। १८६१ ई०में आलोकवाटिका साथ साथ एक छोटा सैनिकावास भी बनाया गया।

पेरिम—फ्रान्स उपसागरस्थित एक छोटा द्वीप। इसकी लम्बाई १८०० गज और चौड़ाई ३००से ५००गज है। यह अक्षा० २१° ३६' उ० और देशा० ७२° २३' ३०" पूर्वके मध्य समुद्रोपकूलसे १। कोस दूरमें बसा है। पेरिप्लसमें यह द्वीप बाइओनस (Baiones) नामसे प्रसिद्ध है। यह द्वीप पर्वतमय है। भूतत्त्वविद्गण इसे टार्टियारी स्तरसे उद्भूत बतलाते हैं। इस द्वीपके दक्षिणपूर्वभागमें कितने ही बृहदाकार जीवोंकी प्रस्तरास्थि पाई जाती है। १८६५ ई०में यहां एक आलोकगृह वा 'लाइट हाउस' बनाया गया है। ज्वारके समय भी इसकी ऊंचाई लगभग १०० फुट रहती है; २० मील दूरवर्त्ती जहाज पर अलोकरश्मि देखनेमें आती है।

पेरिया—१ मन्द्राज प्रदेशके मलबार जिलान्तर्गत एक गिरिसङ्कट। यह अक्षा० ११° १५' उ० और देशा० ७५° ५०' पूर्वके मध्य, कन्ननूरसे सामन्तवाड़ी जानेके रास्ते पर अवस्थित है।

२ मन्द्राजप्रदेशवासी नीच अस्पृश्य जातिविशेष। परिया देखो।

पेरियाकुलम्—१ मदुरा जिलान्तर्गत एक उपविभाग। भूपरिमाण ११६६ वर्गमील है।

२ उक्त उपविभागका सदर और प्रधान नगर। यह वराइनदीके किनारे बसा है।

पेरियापाटन—१ महिसुर राज्यके अन्तर्गत एक उपविभाग। इसका दूसरा नाम हुनसूर है और भूपरिमाण ४४७ वर्गमील है। इसके उत्तर-पश्चिममें कावेरी नदी और दक्षिण-पूर्वमें लक्ष्मणतीर्थ नामक पुण्यसलिला स्रोतस्विनी बहती है। यहांका पट्टपुर-गिरिशृङ्ग समुद्रपृष्ठसे ४३५० फुट ऊंचा है।

२ उक्त उपविभागका सदर। १८६५ ई०में हुनसूर नगरमें सदर कचहरी चले जानेसे यह स्थान एक गण्डग्राममें परिणत हो गया है। यह स्थान बहुत प्राचीन है, इसका पूर्वनाम था 'सिंहपाटन'। १२वीं शताब्दीमें किसी चोल राजाने यहां एक मन्दिर और पुष्करिणीकी प्रतिष्ठा की। १६५६ ई०में कुर्गराजने एक दुर्ग बनवाया। महिसुरके हिन्दूराजसरदारने पेरिया-उदैयाके इस दुर्ग पर अधिकार कर प्रस्तर द्वारा उसका पुनर्निर्माण किया जिसका ध्वंसावशेष आज भी विद्यमान है। हिन्दू-सेनापतिने पेरिया-उदैयाका सिंहपत्तन नाम बदल कर अपने नाम पर पेरियापाटन रखा। टीपू-सुलतानके राजत्वकालमें यहां कुर्ग और महिसुरकी सेनाका युद्ध हुआ। अङ्गरेजोंने तीन बार इस स्थान पर दखल जमाया। १७९१ ई०में जनरल एवारक्रम्बिकी गति रोकनेके लिए टीपूने इस नगरका कुछ अंश जला दिया था।

पेरियार—त्रिवांकुड़ राज्यमें प्रवाहित एक नदी। यह अक्षा० १०° ४०' उ० और देशा० ७६° ५६' पू०से निकल कर कोडुङ्गलूरके समीप समुद्रमें गिरी है। मल्लाई, शेरधानी, पेरिङ्गकोठाई, मुद्रपल्ली, कुन्दनपाड़ा, और पद्दामलय आदि कई एक शाखा नदी उल्लेखयोग्य हैं।

पेरिस—फ्रान्सकी राजधानी। पारिस तथा फ्रान्स देखो।

पेरी (हिं० स्त्री०) पीले रंगमें रङ्गी हुई धोती जो विवाहमें वर या वधूको पहनाई जाती है। इसे पियरी भी कहते हैं।

पेरु (सं० पु०) पीयते रसानिति पीङ् पाने। (मिपीभ्यां रुः। उण् ४।१०१) इति रु। १ अग्नि, आग। २ सूर्य। ३ समुद्र, सागर। (त्रि०) ४ रक्षक, बचानेवाला। ५ पूरक, पूरा करनेवाला।

पेरु—दक्षिण-अमेरिकाके अन्तगत एक स्वाधीन राज्य। यहां प्राचीन कीर्त्तिके अनेक स्मृतिचिह्न देखनेमें आते हैं। अमेरिका देखो।

पेरु—पीरु देखो।

पेरुक (सं० पु०) एक राजाका नाम।

पेरुगङ्गी—मन्द्राज प्रदेशके उत्तर आर्काट जिलेका एक प्राचीन स्थान। यह वालजापेटसे ४॥ कोस उत्तर-पूर्वमें बसा है। यहां जैन-धर्मावलम्बियोंका प्रधान अड्डा था। आज भी जैन-प्रतिमूर्त्ति नाना स्थानोंमें विक्षिप्त दिखाई पड़ती है। महाराष्ट्रोंने इस स्थानके एक प्राचीन शिवमन्दिरका जीर्णसंस्कार किया।

पेरुनगर—मन्द्राज प्रदेशके चिङ्गलपत् जिलेका एक प्राचीन नगर। यह मदुरान्तकसे ४॥ कोस उत्तर-पश्चिममें अवस्थित है। यहां नाना कारुकार्यंयुक्त एक प्राचीन शिवमन्दिर है। एक ध्वंसावशिष्ट जैनमन्दिरके कितने हो प्रस्तरखण्ड यहांके प्राचीन विष्णुमन्दिरके गात्रसंलग्न देखनेमें आते हैं। यहां कुछ शिलालिपियां भी हैं।

पेरुन्दलयूर—कोयम्बतुर जिलेका एक प्राचीन नगर। यह सत्यमङ्गलम्से १० कोस उत्तर-पूर्वमें अवस्थित है। यहांके प्राचीन शिवमन्दिरमें कई एक शिलालिपि हैं जिनमेंसे एक सुन्दरपाण्ड्यदेवके शासनके तेईसवें वर्षमें उत्कीर्ण है। मन्दिरके खर्चके लिए महिसुरराज कृष्णराज उदैयारका दिया हुआ एक शासन है।

पेरुन्दुरई—कोयम्बतुर जिलेका एक प्राचीन नगर। यह इरोद्से पांच कोस दक्षिण-पश्चिममें पड़ता है और यहां एक रेलवेस्टेशन है। यहां एक प्राचीन विष्णुमन्दिर और परवर्त्ती विजयमङ्गलग्राममें एक जैन मन्दिरका ध्वंसावशेष देखा जाता है।(१)

पेरुमाल—दाक्षिणात्यके तिवांकुड़ (केरल)-राज्यका एक प्राचीन राजवंश। तिवांकुड़का इतिहास पढ़नेसे जाना जाता है, कि परशुरामाधिष्ठित नम्बुरियोंका आधिपत्य जव शेष हो गया, तव तद्देशीय ब्राह्मणगण प्रति १२ वर्ष पर एक क्षत्रिय राजा निर्वाचित करने लगे। इसके वाद पेरुमाल वंशका आविर्भाव हुआ। इस वंशके प्रसिद्ध राजा चेरमान पेरुमाल चेरराज्यके अधीन सामन्तरूपसे उक्त प्रदेशका शासन करते थे। उनकी मृत्युके वाद केरलराज्य वंट गया और तिरुवनकोड्ड-नगरमें सबसे बड़े की राजधानी स्थापित हुई। इस वंशकी चौवीस पीढ़ीमें राजा वीरवर्मा पेरुमालके राजा हुए।

इनके वादके राजाओंका विवरण त्रिवाङ्कुर शब्दमें देखो।

पेरुमालमलय—मदुरा जिलान्तर्गत एक गिरिशृङ्ग। यह पलनीसे पांच कोस उत्तर-पूर्वमें वसा है। इसके पश्चिम ढालूदेशमें वहुतसे प्राचीन ध्वंसावशेष पड़े हैं।

पेरुमुकल—दक्षिण आर्काट जिलान्तर्गत एक प्राचीन नगर। यह तिण्डीवनसे ३ कोस पूर्व-दक्षिणमें अवस्थित है। यहां ३७० फुट ऊंचे पर्वतपृष्ठ पर एक छोटा गढ़ है। पर्वतके शिखर पर एक मन्दिर भी है। पहाड़ छोटा होने पर भी आसानीसे ऊपर नहीं चढ़ सकते हैं। १७५६ ई०में वन्दिवासयुद्धकी पराजयके वाद पुदीचेरीकी ओर भागे हुए फरासीसियोंने इसी दुर्गमें आश्रय लिया था। अंगरेज सेनापति कूटने पीछेसे उन पर आक्रमण किया, किन्तु वे आप ही मारे गए। पुनरुद्यमसे अङ्गरेजोंने चारों ओरसे उन्हें घेर लिया। अल्पसंख्यक फरासी-सेनाने गोली-वारूद और रसादि खो करके मृतप्राय हो आत्मसमर्पण किया। १७८० ई०में हैदरअलीने इस स्थान पर चढ़ाई की, किन्तु वे कृतकार्य न हो सके। १७८२ ई०में यह उनके अधिकारभुक्त हुआ। १७८३ ई०में उक्त स्थान फिरसे अंगरेजोंके हाथ लगा। वाद १७६० ई०में टीपू सुलतानने अंगरेजोंको हरा कर उस पर अपना दखल जमाया।

पेरूर—१ कोयम्बतुर जिलान्तर्गत एक प्राचीन स्थान। यह अक्षा० १०° ५८´ उ० और देशा० ७७° पू०के मध्य अवस्थित है। कोई कोई उत्तर-चिदम्बरम्में अवस्थित रहनेके कारण इसे 'मेल' नामसे पुकारते हैं। यह स्थान दाक्षिणात्यके एक पवित्रतीर्थमें गिना जाता है। यहां चोलराज्यके प्रतिष्ठित एक प्राचीन मन्दिरके ऊपर एक दूसरा मन्दिर वना है। एक समय यह स्थान हयशाल वल्लाल-वंशीय राजाओंके अधिकारमें था। विक्रमचोड़देव, सुन्दरपाण्ड्य आदि राजाओंके राजत्वकालमें उत्कीर्ण अनेक शिलालिपियां भी पाई जाती हैं। मन्दिरके चारों ओर पथघाट पर नाना स्थानोंमें प्राचीन प्रस्तर-मूर्त्ति और वीरकीर्त्तिज्ञापक प्रस्तरसमूह पड़े हुए हैं।

२ मलवार जिलान्तर्गत एक ग्राम। यह अङ्गारीपुरसे १० कोस दक्षिण-पश्चिममें अवस्थित है। यहां वहुत सी प्राचीन मूर्त्तिका निदर्शन पाया गया है।

पेरूर—तिन्नेवेली जिलेका एक प्राचीन स्थान। यह श्रीवैकुण्ठम्से १। कोस पूर्वमें अवस्थित है। यहांके प्राचीन विष्णुमन्दिरमें शिलालिपि उत्कीर्ण है।

पेरोज (सं० क्ली०) उपरत्नविशेष, फीरोजा नामक एक प्रकारका वहुमूल्य पत्थर। पर्याय—हरिताश्म, पेरज। यह दो प्रकारका होता है, नसमाङ्ग और हरित। गुण—सुकषाय, मधुर, दीपन और शूलनाशक। इसके संयोगसे

(१) कोई कोई इस ध्वंसावशिष्ट मूर्तिसमूहको बौद्धप्रभाव-का परिचायक मानते हैं।

स्थावर और जङ्गम-विष तथा भूतादि दोष विनष्ट होता है।

पेल (सं० क्ली०) पेलति सदा चलतीति पेल-अच्। १ पुरुष-चिह्नाङ्गभेद, अण्डकोष। (पु०) २ क्षुद्रांश। ३ गमन, जाना।

पेलड़ (हिं० पु०) पेल्हड़ देखो।

पेलना (हिं० क्रि०) १ धक्का देना, ढकेलना। २ अवज्ञा करना, टाल देना। ३ बलप्रयोग करना, जबरदस्ती करना। ४ प्रविष्ट करना, घुसेड़ना। ५ जोरसे भीतर ठेलना या धंसाना, दवा कर भीतर घुसाना, दवाना। ६ त्यागना, फेंकना, हटाना। ७ गुदामैथुन करना। ८ आक्रमण करनेके लिये सामने छोड़ना, आगे बढ़ाना, ढीलना। ९ पेरना देखो।

पेलव (सं० त्रि०) पेलं कम्पनं वातीति वा-क। १ विरल। २ कृश, दुवला। ३ कोमल, मृदु। ४ सूक्ष्म। ५ भंगुर, नाशवान। ६ लघु, छोटा।

पेलवाना (हिं० क्री०) दूसरेको पेलनेमें प्रवृत्त करना, पेलनेका काम दूसरेसे कराना। पेलना देखो।

पेला (हिं० पु०) १ अपराध, कसूर। २ तकरार, झगड़ा। ३ पेलनेकी क्रिया या भाव। ४ आक्रमण, चढ़ाई, धावा।

पेलास (अं० पु०) मङ्गल और बृहस्पतिके बीच एक ग्रह। यह सूर्यसे २८॥ करोड़ मीलकी दूरी पर है। चार वर्ष आठ मासमें यह ग्रह सूर्यको परिक्रमा करता है। इसका आकार चन्द्रमाके आकारसे छोटा होता है। १८०२ ई०में डाकृर आलवर्जने पहले पहल इसका पता लगाया था।

पेलि (सं० पु०) पेल-इन्। गमनशील, गन्ता, जानेवाला।

पेलिन् (सं० पु०) घोटक, घोड़ा।

पेलिशाला (सं० स्त्री०) अश्वशाला, अस्तबल।

पेलू (हिं० पु०) १ पति, खाविंद। २ उपपति, जार। ३ पेलनेवाला, वह जो पेलता हो। ४ गुदा-भञ्जन करनेवाला। ५ जबरदस्त, बलवान्।

पेल्हड़ (हिं० पु०) अण्डकोष, फोता।

पेवँ (हिं० पु०) प्रेम।

पेवकड़ (हिं० पु०) पियकड़ देखो।

पेवड़ी (हिं० स्त्री०) १ रामरज, पीली रज। २ पीले रंगकी बुकनी।

पेवर (हिं० पु०) पीला रंग।

पेवलि—अभिनयशून्य केवल अङ्गविक्षेपबाहुल्य द्वारा नृत्य।

पेवस (हिं० पु०) हालकी ब्याई गाय या भैंसका दूध। यह बहुत गाढ़ा और रंगमें कुछ पीला होता है। यह हानिकारक होनेके कारण पीने योग्य नहीं होता है।

पेवसी (हिं० स्त्री०) पेवस देखो।

पेश (सं० पु०) पिश-अच्। रूप।

पेश (फा० क्रि० वि०) सम्मुख, सामने, आगे।

पेशकब्ज (फा० स्त्री०) कटारी।

पेशकश (फा० पु०) १ सौगात, तोहफा। २ नजर भेंट।

पेशकार (फा० पु०) हाकिमके सामने कागज पत्र पेश करके उस पर हाकिमकी आज्ञा लिखनेवाला कर्मचारी, किसी दफ्तरका वह कार्यकर्त्ता जो उस दफ्तरके कागज पत्र अफसरके सामने पेश करके उन पर उसकी आज्ञा लेता है।

पेशकारी (फा० स्त्री०) १ पेशकारका काम। २ पेशकारका पद।

पेशखेमा (फा० पु०) १ फौजका वह समान जो पहलेसे ही आगे भेज दिया जाय, सेनाकी खेमा तम्बू आदि वह आवश्यक सामग्री जो उसके किसी स्थान पर पहुंचनेसे पहले उसके सुभीतेके लिये भेजी जाती हो। २ हरावल, फौजका वह अगला हिस्सा जो आगे आगे चलता है। ३ किसी बात या घटनाका पूर्व लक्षण।

पेशगी (फा० स्त्री०) पुरस्कार या मजदूरी आदिका वह अंश जो काम होनेके पहले ही दिया जाय, अगौड़ी, अगाऊ।

पेशतर (फा० क्रि० वि०) पूर्व, पहले।

पेशताख (फा० स्त्री०) एक प्रकारकी मेहराव। यह अच्छी इमारतोंमें दरवाजेके ऊपर और आगेकी ओर निकली हुई बनाई जाती है।

पेशदस्त (हिं० पु०) पेशकार देखो।

पेशदस्ती (फा० स्त्री०) जबरदस्ती, ज्यादती, वह अनुचित कार्य जो किसी पक्षकी ओरसे पहले हो।

पेशबंद (फा० पु०) चारजामेमें लगा हुआ वह दोहरा बन्धन

जो घोड़ेकी गर्दन परसे ला कर दूसरी ओर बांध दिया जाता है। इस बन्धनके कारण चारजामा घोड़ेकी दुम-की ओर नहीं खिसक सकता।

पेशबंदी (फा० स्त्री०) १ पूर्व चिन्तित युक्ति, पहलेसे किया हुआ प्रबन्ध या बचावकी युक्ति। २ छल, धोखा।

पेशराज (फा० पु०) पत्थर ढोनेवाला मजदूर, वह मजदूर जो राज या मेमारके लिये पत्थर ढो कर लाता हो।

पेशल (सं० लि०) पेश-अवयवे भावे घञ्, पेशं लातीति ला-क, वा पेशोऽस्यास्तीति सिध्मादित्वात् लच्। १ चारु, मनोमुग्धकारी, मनोहर, सुन्दर। २ दक्ष, प्रवीण, चतुर। ३ धूर्त्त, चालाक। ४ कोमल। (पु०) ५ विष्णु। - अमरटीकाकार भरतने लिखा है, कि 'पेशल' शब्द तालव्य श, मूर्द्धण्य ष और दन्त्य स इन तीन सकारके मध्य ही होगा अर्थात् 'पेशल, पेषल, पेसल' इस प्रकार होगा। ६ सौकुमार्य, सुकुमारता, नजाकत।

पेशलता (सं० स्त्री०) १ सौकुमार्य, सुकुमारता, नजाकत। २ सौन्दर्य, सुन्दरता, खूबसूरती। ३ धूर्त्तता, चालाकी।

पेशलत्व (सं० क्ली०) पेशलस्य भावः त्व। पेशलता, पेशलका भाव या धर्म।

पेशवा—प्रधान राजमन्त्री। छत्रपति शिवाजीके आदेश-रचित "राजव्यवहारकोष" नामक पारसीक संस्कृत अभिधानमें लिखा है,—'प्रधानः पेशवा तथा।' प्रधान किसे कहते हैं और उनका कार्य क्या है, इस सम्बन्धमें शुक्रनीतिसंग्रहमें इस प्रकार लिखा है।

"पुरोधाश्च प्रतिनिधिः प्रधानः सचिवस्तथा।
मन्त्री च प्राड्विवाकश्च पण्डितश्च सुमन्त्रकः॥
अमात्य दूत इत्येता राज्ञः प्रकृतयो दश॥"
"सर्वदर्शी प्रधानस्तु सेनावित् सचिवस्तथा॥" ८४
"सत्यं वा यदि वासत्यं कार्यजातञ्च यत् किल।
सर्वेषां राजकृत्येषु प्रधानस्तद्विचिन्तयेत्॥" ८६

इससे जाना जाता है, कि समस्त राजपुरुषोंकी अनुष्ठित कार्यावलीके जो परिदर्शक हैं तथा सब प्रकार-राजकार्य विषय जो अच्छी तरह जानते थे, वे ही प्राचीन-कालमें 'प्रधान' कहलाते थे।

मुसलमान राजाओंके विशेषतः दाक्षिणात्यके सुलतानोंके प्रधान मन्त्रिगण पेशवा नामसे ही पुकारे जाते थे। किन्तु पेशवा शब्द उस समयके भारत-इतिहासमें उतना प्रसिद्ध नहीं था। महाराष्ट्र-साम्राज्यके प्रतिष्ठाता छत्रपति शिवाजीके प्रधान मन्त्री भी पेशवा उपाधिसे परिचित थे। महाराज शिवाजीने अपने राज्याभिषेक-कालमें उस उपाधिके बदले प्राचीन हिन्दूनीतिशास्त्रका अनुसरण करके "पण्डितप्रधान" उपाधिका प्रवर्त्तन किया। उनके मरनेके बाद समस्त महाराष्ट्र-राजमन्त्रियोंने 'पण्डित-प्रधान'-की उपाधि धारण कर ली थी। परन्तु इतना होने पर भी पारसिक पेशवा शब्दका प्रचार ह्रास नहीं हुआ। वरन् शिवाजीके पौत्र महाराज शाहुके राजत्वकालमें देशमें पारसिक शब्दके समधिक प्रचारके साथ 'पेशवा' शब्दका पुनः राज-दरबारमें प्रचार हुआ। किन्तु इस पर भी इतिहासमें 'पेशवा' शब्दकी प्रधानता प्रतिष्ठित नहीं हुई। शाहुके राजत्वकालमें उनके प्रधान मन्त्री बालाजी विश्वनाथकी मृत्युके बाद उनके पुत्र प्रथम बाजीराव और पीछे बाजीरावके पुत्र बालाजी बाजीरावने कार्यदक्षता और बुद्धिमत्ताके गुणसे पेशवाका पद प्राप्त किया। महाराज शाहुकी परलोक-प्राप्तिके बाद उनके वंशमें नितान्त अकर्मण्य पुरुषपरम्पराका आविर्भाव हो जानेसे उनके मन्त्रिवंशका प्रभाव दिन दूना रात चौगुना बढ़ने लगा। सच पूछिये तो उन्होंने ही महाराष्ट्र-समाजका नेतृपद ग्रहण किया। इस कारण उन लोगोंके मध्य उत्तरोत्तर समधिक क्षमताशाली व्यक्तियोंका जन्म लेनेसे तथा समस्त भारत-साम्राज्यमें उनकी विजय-वैजयन्तीके फहरानेसे "पेशवा" नाम इतिहासमें विशेष प्रसिद्ध हो गया।

मुसलमानी अमलदारीमें साधारणतः मुसलमान लोग ही पेशवाके पद पर नियुक्त होते थे। १७वीं शताब्दी-को महाराष्ट्रदलमें नवशक्तिका सञ्चार होनेसे जब उन्होंने मुसलमानोंका शासन-शृङ्खल उच्छेद कर स्वदेशको स्वाधीनतारत्नसे भूषित कर दिया, तब महाराष्ट्रवासी योग्य व्यक्तियोंके भाग्यमें स्वदेशीय राजोंके अधीन गौरवकर पेशवा-पद और पेशवा-उपाधिका लाभ घटने लगा। किन्तु दाक्षिणात्यमें मुसलमानी अमलमें भी दो एक महाराष्ट्रीय अपने असाधारण कार्यगुणसे अति उच्च-

पद पर नियुक्त होते थे। इनके मध्य 'कम्वरसेन' नामक एक व्यक्तिने निज़ामशाही वंशके सुलतान वुर्हानशाह नामक राजाके प्रधान मन्त्री वा पेशवा पद पाया था। सुतरां महाराष्ट्रियोंके मध्य वे ही सर्वप्रधान पेशवामें गिने जाते थे।

'कम्वर-सेन'—फिरिस्ताके इतिहासमें इनका नाम आया है। फिरिस्ताके अनुवादकोंमेंसे किसीने इन्हें 'कम्वर-सेन' और किसीने "कोङ्कारसेन' वतलाया है। दोनों नाममेंसे किसीका भी स्पष्ट अर्थ मालूम नहीं पड़ता। हिन्दूका नाम रखनेमें मुसलमान और अङ्गरेज-लेखक जैसी भूल करते हैं, वह किसीसे छिपा नहीं है। कोङ्कारसेन वा कुमारसेन यह नाम वैदेशिक लेखक और अनुवादकोंके हाथसे विकृत हो कर कौंयेरसेन वा कम्वर-सेन हुआ है, इसमें कोई आश्चर्य नहीं। जो कुछ हो, कुमारसेन वा कम्वरसेन जातिके ब्राह्मण थे। अह्मदनगरके निज़ामशाही राजवंशके प्रतिष्ठाता अह्मदशाहके पुत्र वुर्हान निज़ामशाहके (१५०८से १५५३ ई०) राजत्व-कालमें प्रादुर्भूत हुए। उनकी प्रतिभा, धर्मभीरुता, दूर-दर्शिता और राजनीति-निपुणता आदि गुण देख कर निज़ामशाह उनकी बड़ी खातिर करते थे। उस समयके मन्त्री पेशवा शेखजाफरके अत्याचारसे प्रजा बड़ी ही उत्पीड़ित हो त्राहि त्राहि करने लगी। यह देख कर सुलतानने उन्हें पदच्युत कर कम्वरसेनको उस पद पर प्रतिष्ठित किया। यह घटना १६२६ ई०में हुई थी। कम्वरसेनके नीतिकौशलसे वुर्हानशाह प्रतिद्वन्द्वी सूवेदारों और दिल्लीश्वरके हाथसे आत्मरक्षा और मरहठा-राजाओंका विद्रोह-दमन करनेमें समर्थ हुए थे।

इसके वाद सौ वर्षके भीतर किसी भी महाराष्ट्रीयने किसी दरवारमें 'पेशवा'-की उपाधि नहीं पाई। १७वीं शताब्दीमें महात्मा शिवाजी जव मुसलमानोंके हाथसे एक एक कर सभी प्रदेशोंका उद्धार करने लगे, उस समय मरहठोंका भाग्य फिर चमका और एक एक कर अपनी योग्यताके अनुसार उच्चपदको प्राप्त होते गये।

श्यामराज नीलकण्ठ रञ्जक नामक एक प्राचीन ब्राह्मण कर्मचारी शिवाजीके वचपनकालसे उनके स्वराज्यस्थापन-विषयमें प्रधान परामर्शदाता थे। शिवाजीका अधिकार जव वढ़ चढ़ गया और उन्होंने राजाकी उपाधि धारण की, तव श्यामराजनीलकण्ठ पेशवा पद पर नियुक्त हुए। (१६५६ ई०में) महाराष्ट्रदेशमें राजमन्त्रियोंको भी युद्धक्षेत्रमें जाना पड़ता था। इस कारण शिवाजीने श्यामराज-नीलकण्ठको एक दल सेनाका भी अधिनायक वना दिया। नीरा और कोयना नदीके मध्यवर्त्ती नव विजित प्रदेशके निरीक्षण और वन्दोवस्तका भार भी उन पर सौंपा गया था। १६५८ ई०में कोङ्कणप्रदेश दखल करनेके लिये शिवाजीने श्यामराज-नीलकण्ठको भेजा। उस समय वहां जञ्जिराके सिद्दि लोगोंका आधिपत्य था। मुट्ठी भर सेना ले कर नीलकण्ठ वलवान् शत्रुका सामना कव तक कर सकते थे, इस वार उनकी यात्रा विफल गई। फते खाँ सिद्दिने जव सुना, कि श्यामराज दलवलके साथ आ रहे हैं, तव आधी राहमें ही उन पर धावा वोल दिया और वुरी तरह परास्त किया। शिवाजीकी सेना इसके पहले और कहीं भी किसीसे परास्त नहीं हुई थी। सुतरां इस प्रथम पराजयसे शिवाजी वड़े ही दुःखित हुए। श्यामराज नीलकण्ठको इस पराभवके लिये पदच्युत होना पड़ा। महाराज शिवाजीके प्रथम पेशवा श्यामराजनीलकण्ठकी एक मुद्रा साताराके राजभवनमें पाई गई है जिसकी पीठ पर यों लिखा है,—

"श्रीशिव नरपति हर्षनिधान, श्यामराज मतिमत प्रधान।"

श्यामराज-नीलकण्ठके वाद जो शिवाजी महाराजके पेशवा-पद पर सुशोभित हुए, उनका नाम था मयूरेश्वर (मोरेश्वर) त्रिमल पिङ्गले। वे संक्षेपमें मोरेपण्ड वा मोरो पण्डित नामसे भी प्रसिद्ध थे। इनके पिताका नाम था त्रिमलाचार्य। त्रिमलाचार्य शिवाजीके पिता शाहजीके कर्णाटकस्थित जागीरके अन्यतम तत्त्वावधायक थे। मोरोपण्ड कुछ दिन पिताके साथ कर्णाटदेशमें रह कर १६५३ ई०में महाराष्ट्रदेश आये। यहां थोड़े ही दिनोंके मध्य शिवाजीके अधीन काम करके पुरन्दरदुर्गके रक्षाकार्यमें नियुक्त हो गये। मोरोपण्डके कार्यसे शिवाजी वड़े ही सन्तुष्ट हुए और कृष्णानदीके मुहाने सह्याद्रिके शिखर पर उन्हें एक दुर्ग वनवानेका भार दिया। यह कार्य भी मोरोपण्डने वड़ी ही दक्षतासे शेष कर डाला। पीछे और भी कतिपय दुर्गनिर्माणका भार उन पर सौंपा

गया था। स्थापत्य-विद्याकी तरह सामरिक विभागके कार्यमें भी उनकी विशेष दक्षता थी। जावलीप्रदेश और शृङ्गारपुर-राज्य दखल करनेमें उन्होंने शिवाजीको सब प्रकारसे सहायता पहुंचाई थी। इस कारण शिवाजी उन्हें बहुत चाहते थे। अनन्तर १६५८ ई०में श्यामराज पण्ड जब फते खाँ सिद्दिके हाथसे परास्त हो कर लौटे, तब शिवाजीने उन्हें एक दल सेनाके साथ सिद्दियोंका दमन करनेके लिये भेजा। इस नवीन सेनापतिके सैन्य-परिचालन-कौशल और शौर्यगुणसे फते खाँको दांतों उंगली काटनी पड़ी। किन्तु इस युद्धके शेष होनेके पहले ही विजापुर-सुलतानके प्रसिद्ध सेनापति अफजल खाँने शिवाजीके राज्य पर आक्रमण कर दिया जिससे मोरोपण्डको स्वराज्य लौट जाना पड़ा।

अनन्तर शिवाजीके साथ द्वन्द्वयुद्धमें अफजल मारे गये। पीछे उनकी बारह हजार सेना और प्रसिद्ध सेनापतियोंको परास्त करनेके लिये मोरोपण्ड और नेताजी पालकर आदि शिवाजीके समर-कुशल सेनापति नियुक्त हुए। इस युद्धमें ब्राह्मणवीर मोरोपण्डने असीम साहस दिखलाया और शत्रुपक्षके १५० हाथी, ७ हजार घोड़े, ४ सौ ऊंट और ७० लाख होन (सुवर्णमुद्रा) लूट कर देश लौटे। महाराज शिवाजीने उनकी रणदक्षता पर प्रसन्न हो कर उन्हें सम्मानसूचक परिच्छादि द्वारा गौरवान्वित किया।

शिवाजीके देशविजय-कालमें इस ब्राह्मण-युवकने बड़ी सहायता की थी। मुसलमानोंके साथ मोरोपण्ड जितनी बार लड़े थे, सबोंमें उनकी जीत हुई थी। राजनीतिज्ञता और राज्यके भीतरी शासन-व्यापारमें भी उनकी विशेष दक्षता थी। इस कारण १६६७ ई०में शिवाजीने जब दिल्लीकी यात्रा की थी, तब राजकार्य देखनेका कुल भार मोरोपण्ड पर ही सौंपा था। शिवाजीकी अनुपस्थितिमें मोरोपण्ड केवल उनके प्रतिनिधिरूपमें राज्यरक्षा और यथाविधि प्रजापालन करके ही निश्चिन्त न थे, उन्होंने कतिपय देशोंको जीत कर शिवाजीके प्रतिष्ठित स्वाधीन हिन्दूराज्यकी सीमा भी बढ़ा दी थी। उनके बनाये हुए राजसंक्रान्त नियमादि भी राजा और प्रजाके पक्षमें विशेष सुविधाजनक थे। शिवाजी जब दिल्लीसे मथुरा जान ले कर भागे, तब मुगलसम्राट्के अनुचरोंने उनका वहां तक पीछा किया। शिवाजीके साथ उस समय उनके दश वर्षके पुत्र शम्भाजी भी थे। उसे ले कर भागना मुश्किल समझ कर शिवाजी विशेष चिन्तित हो पड़े। उस समय मथुरामें मोरोपण्डके साले कृष्णाजीपण्ड रहते थे। उन्होंने महाराजको विपन्न देख कर शम्भाजीकी रक्षा और उसे निर्विघ्न देश पहुंचा देनेका भार अपने सिर पर लिया। अब शिवाजी खुलासा हुए और मथुरासे चल दिये। इधर मुगलचरोंने शम्भाजीको पहचान लिया जिससे बड़ी गड़बड़ी उठी। इस पर कृष्णाजीपण्डने शम्भाजीको अपना भाँजा बताया और मुगल-दूतका सन्देह दूर करनेके लिये स्वयं ब्राह्मण हो कर भी शम्भाजीके साथ बैठ कर भोजन किया। अनन्तर वे अपने दो भाइयोंकी सहायतासे शम्भाजीको साथ लिये छिपके रायगढ़ पहुंचे। अपने पुत्रको सहीसलामत देख कर शिवाजीने धन और 'विश्वासराव'-की उपाधि दे कृष्णाजीपण्डको विदा किया।

शिवाजीके दिल्लीसे लौटनेके बाद उनके साथ मुगलोंकी जितनी लड़ाइयाँ हुईं, उनमेंसे अधिकांशमें मोरोपण्डने समर-कुशलता दिखलाई थी। १६७१ ई०में पूनाके उत्तराञ्चलस्थित कई एक प्रसिद्ध दुर्ग उन्होंने अपनी बारह हजार पदातिक सेनाके बलसे मुगलोंके हाथसे छीन लिये। उनमेंसे 'साहेर' नामक दुर्गके अधिकारकालमें मोगल-सेनापति एखलास खाँके साथ उनका जो घोरतर युद्ध हुआ था, वह उस समयके महाराष्ट्र इतिहासमें विशेष प्रसिद्ध है। इस युद्धमें मोरोपण्डने असाधारण शौर्य और समरकुशलता दिखलाते हुए २२ प्रसिद्ध मुगल-सेनाध्यक्षोंको कैद किया था। अलावा इसके ५ हजार घोड़े, १२५ हाथी, ६ हजार ऊंट और प्रचुर धन भी हाथ लगे थे। शिवाजी इस फतहकी खबर सुन कर फूले न समाये और उस विजयी ब्राह्मणवीरका गौरव बढ़ानेके लिये उन्हें एक प्रशंसापूर्ण पत्र, १ हाथी, १ बढ़ियां घोड़ा और भूषण परिच्छादि पुरस्काररूप भेज दिये।

महाराष्ट्रदेशके एक ग्राम्यगीतिमें इस साहेरी-युद्धका जो वर्णन है उसमें यों लिखा है, "कुरुक्षेत्रके युद्धमें अर्जुनने

जिस प्रकार कौरवका नाश किया था, साल्हेरीके संग्राममें मोरोपण्ड पेशवाने भी उसी प्रकार मुगल-सेनाको यमपुर भेजा था।

इसके बाद १६७४ ई०में शिवाजीका जब राज्याभिषेक हुआ, उस समय मोरोपण्डका पेशवा-पद दृढ़ किया गया और शिवाजीके आठ प्रधानोंके मध्य वे 'मुख्यप्रधान' नामसे प्रसिद्ध हुए। राज्याभिषेक-कालमें शिवाजीने अपने सचिवोंका फारसी नाम उठा कर प्राचीन नीतिशास्त्रकथित संस्कृत नाम रखा। तदनुसार मोरोपण्डको "समस्त राजकार्यधुरन्धर राजमान्य राजश्री मोरेश्वर-पण्डित-प्रधान" इसी उपाधिसे पत्र लिखना होगा, यह स्थिर हुआ।

पेशवा-पदके कर्तव्यादि सम्बन्धमें इस समय जो निर्द्धारित हुआ, वह इस प्रकार है,—(१) राजकार्य-विषयक मन्त्रणा, (२) सभी कर्मचारियोंको एक मत कर राजकार्यनिर्वाह और सबोंके प्रति समदर्शिता; (३) सर्वदा सब प्रकारसे राज्यके हितसाधनमें मनोयोग; (४) सैन्यबलकी सहायतासे नव देश विजय; (५) शत्रुपक्षका तथा परराष्ट्रसंक्रान्त समस्त संवाद-संग्रह; (६) राजकार्यविषयक पत्रादि पर राजमुद्राङ्कित और स्वनामाङ्कित करना। मोरोपण्ड यही सब कार्य करते थे। उनकी तनखाह १५ हजार होन वा स्वर्णमुद्रा थी। (१ होन=३।॥) रु०)।

इस घटनाके दो वर्ष बाद शिवाजी तञ्जोर जीतनेके लिये अग्रसर हुए। जिस समय आनाजीदत्तो नामक किसी ब्राह्मण-सचिवके ऊपर राज्यरक्षाका भार सुपुर्द था, उस समय भी मोरोपण्डको सभी राजकार्य देखनेकी क्षमता दी गई थी। कारण, मोरोपण्डकी अपेक्षा शिवाजीके अधिकतर विश्वस्त और बुद्धिमान् कर्मचारी और कोई भी न थे। यही कारण था, कि शिवाजी उन्हें अपना दाहिना हाथ समझते थे। मोरोपण्डने ही उत्तर-कोङ्कण और बागलान प्रदेशसे मुगल-शासनका उच्छेद करके उक्त दोनों प्रदेशको शिवाजीके दखलमें कर दिया था। उनकी चेष्टासे प्रायः ७० दुर्ग मुगलोंके हाथसे निकल कर शिवाजीके हाथ लगे थे। कितने नये नये दुर्ग भी वे बनवा गये। सुरतको लूटने, पुर्त्तगीज और आबिसिनियोंके दमन, दुर्गादि तथा राजकार्यके पर्यवेक्षणादिमें वे हमेशा तैयार रहते थे। अपने स्वार्थके प्रति उनको बिलकुल दृष्टि न थी। इसी कारण शिवाजीका उन पर असाधारण विश्वास था। आनाजीदत्तो नामक शिवाजीके अन्यतम ब्राह्मण कर्मचारी भी एक कृतकर्मा पुरुष थे। किन्तु मोरोपण्डके प्रति शिवाजीकी अधिकतर निर्भरशीलता देख कर वे इन (मोरोपण्ड)-के विद्वेषी हो उठे थे। शिवाजीके जीते-जी वह विद्वेषी देखनेमें आया।

१६८० ई०में शिवाजीकी मृत्यु होने पर नवप्रतिष्ठित महाराष्ट्र राज्यमें बड़ी गड़बड़ी उठी। शिवाजीके बड़े लड़के शम्भाजी नितान्त दुश्चरित्र और अव्यवस्थित चित्तके थे। इस कारण शिवाजीने उन्हें पनाला-दुर्गमें कैद कर रखा था। मरते समय उन्होंने कतिपय प्रधान कर्मचारियोंके निकट जो अपना अभिप्राय प्रकट किया था, वह यों है, "शम्भाजी यदि राजा होगा, तो वह अपनी बुद्धिके दोषसे सारा राज्य नष्ट कर देगा; कनिष्ठ पुत्र राजारामसे राज्यकी उन्नति होगी, ऐसा मुझे विश्वास है।" शिवाजीके इस मन्तव्यके ऊपर निर्भर करके राजकर्मचारियोंने राजारामको राजा बनानेका संकल्प किया। शिवाजीकी मृत्युके बाद उनकी चार रानियोंमेंसे केवल राजारामकी माता सोयराबाई ही जीवित थीं। ज्येष्ठ शम्भाजीको वञ्चित कर वह अपने पुत्रको राजा बनानेकी विशेष चेष्टा करने लगीं। इधर औरङ्गजेब भी इस समय दाक्षिणात्य जीतनेके लिये असंख्य सेनाके साथ हैदराबादके करीब करीब आ गये थे। महाराष्ट्र-विजय भी उनका प्रधान लक्ष्य था। इस कारण अकर्मण्य और क्रूर प्रकृति शम्भाजीके बदलेमें धीरस्वभाव-सम्पन्न राजारामको सिंहासन पर स्थापन करना ही सभी कर्मचारियोंने अच्छा समझा। उन्होंने शिवाजीका मृत्यु-संवाद छिपा रखा और पनाला-दुर्गसे शम्भाजी निकलने न पावें, इसके लिये वहांके हवलदारको एक पत्र लिख भेजा। दुर्भाग्यक्रमसे वह पत्र शम्भाजीके हाथ पड़ा। बस, अब क्या था, उन्होंने उसी समय दुर्गके कर्मचारियोंको कैद कर सिंहासन पानेके लिये कतिपय मरहठा-सरदारोंको पत्र लिख भेजे। उनके कौशलसे बहुतेरे उनके वशीभूत हो गये। अब उन लोगोंकी सहायतासे शम्भाजीने कुछ

सेनापतियोंको कैद कर ससैन्य रायगढ़की ओर यात्रा कर दी। इधर श्रीमती सोयरा बाईके आदेशसे मोरोपण्ड आदि कर्मचारियोंने राजारामको सिंहासन पर बिठा दिया था। रायगढ़ पहुंचते ही शम्भाजीने सबसे पहले मोरोपण्ड और आनाजीदत्तोके घर लूट कर उन्हें कैद कर लिया (१) और राजविद्रोहापराधी कितने ब्राह्मणेतर जातीय कर्मचारियोंको उसी समय प्राणदण्डकी आज्ञा दे दी। राजाराम भी नजरवन्दी हुए। उनकी माताकी बड़ी निष्ठुरतासे हत्या की गई।

शम्भाजी जब सिंहासन पर बैठे। तब उन्होंने अभिषेकोत्सवके उपलक्ष्यमें मोरोपण्डको मुक्त कर दिया था। अपर कर्मचारियोंने भी इस समय मुक्ति पाई। शिवाजीके समय जो आठ प्रधान थे, उनमेंसे सबोंको अपने अपने पद पर प्रतिष्ठित किया। मोरोपण्डने भी अपना पद पाया, लेकिन शिवाजीके समय उन्हें जो क्षमता और प्रतिपत्ति थी, उसे वे पानेसे वञ्चित हुए। शम्भाजीके दुराचारसे सभी तंग तंग आ गये। अब उन पीड़ित कर्मचारियोंने राजारामको पुनः सिंहासन पर बिठानेकी चेष्टा की। इन षड़यन्त्रकारियोंके मध्य मोरोपण्डके प्रतिद्वन्द्वी आनाजीदत्तो अग्रनायक थे। यह खबर शम्भाजीको लगते ही उन्होंने झट विप्लवकारियोंको कैद कर लिया। इनमेंसे बहुतोंको प्राणदण्डकी आज्ञा हुई। आनाजी-दत्तोको भी देहान्त-दण्डभोग करना पड़ा था। राज्यमें इस प्रकार ब्रह्महत्या होनेसे सभी अत्यन्त दुःखी हुए थे; किन्तु किसीको भी ऐसा न हुआ कि शम्भाजीको इस विषयमें कुछ कहें। मोरोपण्डके प्रति आनाजी दत्तोका विद्वेषभाव था, तो भी अपने प्रतिद्वन्द्वीकी हत्यासे असन्तुष्ट हो उन्होंने खुल्लमखुल्ला शम्भाजीसे कहा था, "महाराज! आपने एक प्राचीन कर्मचारी और ब्राह्मणका वध करके अच्छा काम नहीं किया। आपका यह कार्य नितान्त अधममूलक और अज्ञताप्रसूत हुआ है। इसका फल आपको एक दिन अवश्य भोगना पड़ेगा।" मोरोपण्डकी यह स्पष्ट उक्ति शम्भाजीके हृदयमें तीर सी जा घुसी। फलतः मोरोपण्डको एक दिन गिरिदुर्गमें वन्दिभावमें रहना पड़ा था। इसके बाद शिवाजीके कर्णाटस्थित प्रतिनिधि और शासनकर्त्ता बहुमूल्य उपढौकनादिके साथ शम्भाजीके दर्शन करने आये। उन्होंने शम्भाजीको राजनीतिविरुद्ध कार्यावलीके लिये दो बार मीठी मीठी बातें कहीं। इस पर शम्भाजीने मोरोपण्डको कारागारसे छोड़ दिया। किन्तु इसके बाद वे पेशवाके पद पर नियुक्त न किये गये। इस घटनाके कुछ दिन बाद ही १६८३।४ ई०में उनके कष्टमय वार्द्धक्य-जीवनका अवसान हुआ।

शिवाजीने राज्याभिषेककालमें अपने आठ प्रधानोंके जो संस्कृत नाम रखे थे, उनमेंसे एकके सिवा और सभी महाराष्ट्र-साम्राज्यके अवसान तक अविकृत रहे। किन्तु पेशवा पदका "मुख्यप्रधान" यह संस्कृत नाम शिवाजीकी मृत्युके बाद थोड़े ही दिनोंके मध्य विलुप्त हो गया और पीछे पुनः पारसिक 'पेशवा' शब्दका विशेष प्रचार हुआ था।

नीलकण्ठ मोरेश्वर पेशवा—ये मयूरेश्वर त्रिमलपिङ्गलके पुत्र थे। मोरोपण्डके दूसरी बार कैद होनेसे नीलकण्ठपण्ड पेशवाके पद पर प्रतिष्ठित हुए। किन्तु उन्होंने केवल पेशवाका पद ही प्राप्त किया था, प्रकृत पदोचित कोई भी क्षमता उन्हें न दी गई थी। कलश वा कवजी नामक एक कान्यकुब्ज-वंशीय ब्राह्मण हीनमति शम्भाजीके बड़े ही विश्वासभाजन थे। इस कारण प्रधान मन्त्रीका पद उन्हींको मिला। इस व्यक्तिके राजकार्यमें तथा तन्त्रशास्त्र और तान्त्रिक अनुष्ठानमें विशेष ज्ञान था। वे मन्त्रबलसे राज्य और धनकी वृद्धि कर सकते थे। शम्भाजीके मनमें उन्होंने ऐसा विश्वास जमा दिया था, कि वे उनके एकान्त पक्षपाती हो गये थे। उनकी बातमें पड़ कर शम्भाजीने अनेक प्राचीन कार्यदक्ष और विश्वस्त कर्मचारियोंको पद-च्युत कर दिया था। इस व्यक्तिके हाथ शम्भाजीने समस्त राजकार्यका भार सौंप दिया और आप नशेमें चूर रह कर अन्तःपुरमें

(१) हमने बखरलेखकके मतानुसार यह विवरण लिपिबद्ध किया। ग्राण्ट-डफका कहना है, कि अपरापर कर्मचारियोंको विपद्में देख कर और आनाजीदत्तोके साथ निर्विवादपूर्वक कोई काम न कर सकनेके कारण मोरोपण्डने आत्मरक्षाके लिये शम्भाजीका पक्ष लिया। किन्तु वे कभी भी शम्भाजीके विश्वासभाजन न हो सके।

आमोद-प्रमोद करने लगे। इसका फल यह हुआ, कि राज्यमें तमाम अशान्ति फैल गई, कर्मचारी जहां तहां स्वाधीन हो उठे। शिवाजीके समयकी सामरिक और प्रजा-पालन-मूलक नियमावलीका उल्लङ्घन करनेसे देशमें घोर अराजकता उपस्थित हुई। प्रजा कष्टका सहन न कर मुगल और बीजापुर राज्यमें जा कर रहने लगीं। इधर शम्भाजीकी अवस्था भी विलास-व्यसनसे ऐसी शोचनीय हो गई, कि कवजीके सिवा और किसीको भी उनसे भेंट करनेका हुकुम न रहा। अन्तमें उनकी अवस्थाने बढ़ते बढ़ते ऐसा रूप धारण कर लिया, कि कवजी भी उनके पास जानेसे डरते थे। अवसर पा कर मुगलसम्राट् औरङ्गजेबने इस समय महाराष्ट्र पर आक्रमण कर दिया। अङ्गरेज और पुर्त्तगीज वणिकोंने तथा कोङ्कणके हवसियोंने बदला चुकानेमें कोई कसर उठा न रखी। शम्भाजीने कई बार वीरता दिखलाई थी, पर उनकी वह वीरता बुझते हुए चिरागकी रोशनी-सी थी। विज्ञ व्यक्तियोंका परामर्श ले कर कार्य करना वे प्रकृतिके बिलकुल विरुद्ध समझते थे। राजनीतिज्ञानने तो उन्हें मानो छुआ ही नहीं था। बीजापुर और गोलकुण्डासे सहायता मिलने पर भी वे मुगलोंको रोकनेमें अग्रसर न हुए। अतः महाराष्ट्र पर मुगलोंकी गोटी जम गई। अन्तमें उन्हें शत्रुने चारों ओरसे घेर लिया। इस अन्तिम कालमें उन्होंने एक बार और अपना विक्रम दिखलाया और मुगलोंके साथ युद्धक्षेत्रमें कूद कर प्राणत्याग करनेका सङ्कल्प किया। किन्तु यह गौरव उनके भाग्यमें बदा नहीं था। मुगलोंने उन्हें कैद कर बड़ी निष्ठुरतासे मार डाला।

शम्भाजीके राजत्वकालमें नीलकण्ठपण्ड केवल नाममात्रके पेशवा पद पर अधिष्ठित थे, सभी काम काज कवजी द्वारा ही परिचालित होता था। नीलकण्ठ पर केवल कर्णाटक प्रदेशका शासन-भार सुपुर्द था। १६६७ ई० तक वे उसी प्रदेशमें रहे।

शम्भाजीकी मृत्युके बाद उनके छोटे भाई राजारामने मुक्तिलाभ करके राज्यशासन चलाना चाहा। पर उनकी उमर थोड़ी थी, चारों ओर मुगलोंकी तूती बोल रही थी, इस कारण अपने बन्धुबांधवोंके साथ छद्मवेशमें महाराष्ट्रका त्याग कर उन्हें शाहजी (महाराज शिवाजीके पिता)-की जागीर तञ्जोर अञ्चलके गिरिदुर्गमें जा आश्रय लेना पड़ा। उनके पधारनेकी खबर सुन कर नीलकण्ठ पण्ड तञ्जोरमें अच्छी व्यवस्था करके उनका स्वागत करनेके लिये दौड़ पड़े। मुगल लोग जिससे उन्हें तञ्जोर आनेमें बाधा न दे सके, नीलकण्ठने उसका भी बन्दोबस्त कर दिया था। अनन्तर राजाराम वहां निरापदसे पहुंचे और सिंहासन पर बैठ कर उन्होंने आठ प्रधानको पुनः नियुक्त किया। नीलकण्ठपण्डका पेशवा-पद फिरसे मजबूत कर दिया गया। बहुत दिनों तक मुगलोंके साथ युद्ध करके जब राजाराम १६६७ ई०में महाराष्ट्रदेश लौटे, तब नीलकण्ठपण्ड भी उनके साथ विशालगढ़ तक आये। इसके बाद राजारामके राजत्व कालके शेष पर्यन्त वे पेशवा-पद पर प्रतिष्ठित रहे। इतने दिनों तक आठ प्रधानोंके मध्य पेशवा ही मुख्य प्रधान माने जाते थे। राजारामके समय आठ प्रधानोंके ऊपर "प्रतिनिधि" नामक एक पदकी सृष्टि हुई। प्रह्लाद निराजी नामक एक ब्राह्मणने राजारामको जिञ्जि भागते समय विशेष सहायता की थी। मुगलोंके साथ युद्ध-विग्रहमें उन्होंने अपनी वीरता और कार्यकुशलता अच्छी तरह दिखलाई थी। इस कारण राजारामने "प्रतिनिधि" पदकी सृष्टि करके उन्हें ही उस पद पर प्रतिष्ठित किया। नीलकण्ठपण्ड पिताके जैसे कार्यदक्ष और यशस्वी नहीं थे, अतः प्रतिनिधिकी प्रतिपत्ति उस समय महाराष्ट्र देशमें विशेष बढ़ गई थी। यहां तक कि पेशवाका नाम भी लोग एक तरहसे भूल गये थे। उनकी राजमुद्रा पर निम्नलिखित श्लोक उत्कीर्ण था,—

"श्रीराजाराम नरपति हर्षनिधान।
मोरेश्वर-सुत नीलकण्ठ मुख्यप्रधान॥"

राजारामकी मृत्युके बाद उनकी स्त्री ताराबाईने अपने दश वर्षके लड़केको अमात्य रामचन्द्र नीलकण्ठ, प्रतिनिधि प्रह्लाद निराजी और पेशवा नीलकण्ठकी सहायतासे महाराष्ट्र-सिंहासन पर बिठाया। ताराबाई अतिशय बुद्धिमती और राजनीतिकुशला रमणी थीं। मुगलोंका ख्याल था, कि राजारामके मरने पर महाराष्ट्रगण हताश हो जायंगे। किन्तु ताराबाई जैसी दक्षतासे राजकार्य करने लगीं, कि मुगलोंको दांतों उंगली काटने पड़ी। ताराबाई असीम उत्साहसे युद्धकी तैयारी करने लगीं।

नाना दुर्गोंमें खुदसे जा कर दुर्गपतियोंको लड़ाई करनेके लिये उत्साह देने लगीं। आखिर मुसलमानोंको अपनी भूल माननी पड़ी। औरङ्गजेब २० वर्ष तक लड़ाई करते रहे, पर सभी बार उनकी हार होती गई। आखिर महाराष्ट्रोंका विक्रम दिन दिन बढ़ता देख वे प्राण ले कर दाक्षिणात्यसे भागे। १७०७ ई०के फरवरीमासमें अहमदनगर पहुंचते ही उनका प्राणान्त हुआ।

औरङ्गजेबकी मृत्युके बाद उनके लड़कोंमें गद्दी पानेके लिये विवाद खड़ा हुआ। इससे महाराष्ट्रोंकी क्षमता और भी बढ़ गई। उन लोगोंके पुनः पुनः आक्रमणसे तंग आ कर मुगलोंने भेदनीतिका अवलम्बन किया। शम्भाजीके मरनेके बाद उनके नाबालिग लड़के शाहु और माता यशोदाबाईको मुगलोंने कैद कर रखा था। सम्राट्ने उनके प्रति किसी भी प्रकारका असद्व्यवहार नहीं किया था। अभी उत्तेजित मरहठोंको शान्त करनेके लिये मुगलोंने शाहु और उसकी माताको छोड़ दिया तथा मरहठोंके साथ सन्धि करनेकी इच्छा प्रकट की। उन्होंने समझा था, कि शाहुको छोड़ देनेसे एक राज्यमें दो राजा होंगे। राजारामके पुत्रके साथ शाहुका विवाद अवश्य होगा और इसी कलहाग्निसे महाराष्ट्र-राज्य आखिर भस्मशेष हो जायगा। पर उनकी उस आशा पर भी पानी फेर गया।

शाहुकी मुक्तिका संवाद सुन कर ताराबाईने उन्हें राज्यांशसे वञ्चित करनेके लिये जाल-शाहु बतला कर घोषणा कर दी। किन्तु इससे कोई विशेष फल न निकला। महाराष्ट्रमें आ कर शाहुने कुछ बड़े बड़े सरदारोंको अपने हाथ कर लिये और ताराबाईके साथ युद्ध कर उन्हें परास्त किया। इस प्रकार १७०८ ई०के मार्चमासमें ये सातारा सिंहासन पर अधिरूढ़ हुए। राजारामके समय महाराष्ट्रकी राजधानी सातारामें स्थापित हुई थी।

शाहुके महाराष्ट्र-देश आने पर नीलकण्ठपण्ड पेशवा ताराबाईका पक्ष ले कर उनके विरुद्ध चाल चलने लगे। किन्तु उनके अधीन कुछ सेनापति खान्देशमें पांच हजार सेनाके साथ शाहुसे मिल गये थे। इस पर भी नीलकण्ठका दिमाग नहीं पलटा। ताराबाईके युद्धमें हार खा कर भाग जाने पर भी वे उसीके साथ हो लिये। इसके कुछ समय बाद ही उनका देहान्त हुआ।

नीलकण्ठपण्ड अपनी जीवद्दशामें कभी भी स्वाधीनभावसे अपनी कार्यदक्षता न दिखा सके थे।

बहिरो (भैरव) मोरेश्वर पिंगले।—महाराजशाहु जब छत्रपतिकी उपाधि धारण कर राजसिंहासन पर बैठे, तब उन्होंने नीलकण्ठके छोटे भाई बहिरोपण्डको पेशवा-पद पर नियुक्त किया। १७१३ ई० तक वे शाहुके प्रधान मन्त्रीका कार्य करते रहे। नीलकण्ठपण्डकी तरह उनका जीवन विशेष घटनापूर्ण नहीं था। कल्याण, जुन्नर और राजमाठी आदि तालुकोंका रक्षा-भार उन्हीं पर सौंपा गया था। वे महाराज शाहुको युद्ध-विग्रहमें किसी प्रकारकी सहायता न पहुंचा सके। वरन् १७१३ ई०के शेषभागमें जब वे कान्होजी आंग्रका विद्रोह दमन करने गये, तब वहां पराजित हो कर बन्दी हुए। उनके रक्षणाधीन राजमठी आदि स्थान भी आंग्रके हाथ लगे। इस समय बालाजी विश्वनाथ नामक एक ब्राह्मण-कर्मचारीकी राजदरबारमें अच्छी चलती थी। वे आंग्रको परास्त कर बहिरोपण्डको कैदसे छुड़ा लाये। इस पर शाहु बड़े प्रसन्न हुए और उन्होंको पेशवा वा मुख्य प्रधानका पद प्रदान किया। बहिरोपण्ड पदच्युत हुए। तभीसे बालाजी विश्वनाथके वंशधरोंकी कार्यदक्षताके गुणसे महाराष्ट्रराज्यका पेशवापद उन्हींके वंशानुगत हुआ। यहां तक, कि आखिर वे लोग एक प्रकारसे महाराष्ट्रदेशमें सर्वेसर्वा हो उठे।

पिङ्गलवंशके साथ पेशवा-पदका सम्बन्ध यहीं पर छिन्न हुआ। पिङ्गलवंशमें एक मोरोपण्ड ही जन्मभूमिके सुकृत पुत्र निकले थे। बङ्गदेश तथा संयुक्त प्रदेशकी विभिन्न श्रेणीकी तरह महाराष्ट्रमें भी देशस्थ, कोङ्कणस्थ और कह्राड़े इन तीन श्रेणीके ब्राह्मण हैं। पिङ्गलेवंशीयगण देशस्थ श्रेणीके अन्तर्गत वा सह्याद्रिके पूर्वाञ्चलवासी थे। इसके बाद पेशवापद जिनके पुरुषानुगत हुआ, वे कोङ्कणस्थ वा सह्याद्रिके पश्चिमस्थित प्रदेशमें रहते थे। कोङ्कणस्थ पेशवाओंके प्रभुत्वकालमें देशस्थगण उनसे कुछ असन्तुष्ट रहा करते थे, कारण राजकार्यविषयमें उनकी उतनी दक्षता न थी। इनके पहले कोङ्कण-देशीयगणको राजकार्यमें प्रवेश होनेका अवसर नहीं मिला था। बालाजी विश्वनाथके वंशधरोंको अमलदारीमें प्रायः सभी राजकार्यमें कोङ्कणस्थ ब्राह्मणोंकी ही भरमार थी।

बालाजी विश्वनाथ।—कोङ्कण अन्तगत वाणकोट नामक प्रणालीके उत्तरी किनारे श्रीवर्द्धनग्राम है, वहीं बालाजी विश्वनाथका जन्म हुआ था। उस समय श्रीवर्द्धन ग्राम जञ्जिरा-द्वीपके सिद्दी वा आविसिनीयगणके अधीन था। प्राचीनकालमें यह ग्राम वाणिज्य-व्यवसायके लिये विशेष प्रसिद्ध रहा।

बालाजो विश्वनाथके पितामह जनार्दन पण्डभट्ट श्रीवर्द्धन ग्रामके प्रधान और ग्रामलेखक थे। महालकी ज़मावंदी कामकी देखरेख और ग्रामका राजस्व वसूल आदिका भार उन्हीं पर अर्पित था। उनके दो लड़कोंमेंसे बड़े लड़के विश्वनाथपण्ड पैतृक पद पर नियुक्त हुए थे। विश्वनाथके पुत्र बालाजो विश्वनाथभट्टको भी प्रधान और ग्रामलेखकका पद प्राप्त हुआ था। सुतरां देशके राजनीतिक व्यापारके साथ उनका बहुत कुछ लगाव था।

१८वीं शताब्दीके प्रारम्भमें सुवर्ण दुर्ग यह जलदुर्ग वाणकोट नामक प्रणालीके मुहानेके समीप अवस्थित है) और उससे १५ मील दक्षिण अञ्जनवेल नामक दुर्ग तथा उसके आसपासके प्रदेश जञ्जिराके सिद्दियोंके शासनाधीन थे। इस कारण वाणकोट-प्रणाली पर भी उन्होंने अपना आधिपत्य जमा रखा था। इधर आंग्रे उपाधिकारी मरहठा परिवारके हाथ महाराष्ट्रीय नौसेनाका आधिपत्य था। इस कारण समुद्रतीरवर्त्ती स्थानोंका अधिकार ले कर नौसेनापति कान्होजी आंग्रे के साथ सिद्दियोंकी दुश्मनी चल रही थी। बीच बीचमें युद्ध भी हो जाया करता था। बालाजी विश्वनाथ-भट्टने जब युवावस्थामें कदम रखा, तब वे युवती और गुणवती भार्या राधाबाई तथा बाजीराव और चिमाजी अप्पा नामक अपने दोनों पुत्रोंके साथ श्रीवर्द्धनग्राममें सुखसे रहने लगे। उसी समय कान्होजो आंग्रे और जञ्जिराके अधिपति सिद्दि कासिममें विषम विवादानल धधक उठा। कान्होजी सिद्दिके कर्मचारियोंको भुलावेमें डाल कर अपने दलमें लानेकी चेष्टा कर रहे थे। इसी बीच किसी दुष्ट व्यक्तिने सिद्दि कासिमसे जा कहा, "बालाजी विश्वनाथने छिपके आंग्रे का पक्ष लिया है।" कासिम अत्यन्त लघुमति और सन्दिग्धचित्तके आदमी थे। उन्होंने इस बात पर विश्वास कर बालाजीको सपरिवार पकड़ लानेके लिये हुकुम दे दिया। पहले बालाजीके कनिष्ठ जानोजी पकड़े गये। सिद्दिने विना विचार किये ही उन्हें दण्डकी आज्ञा दे दी। हतभाग्य जानोजीको एक बोरेमें बंद कर समुद्रमें फेंक दिया गया (१७०१ ई०में)।

इस घटनासे विश्वनाथ कुछ डर गये और अपनी जान बचानेके लिये सपरिवार वाणकोट-प्रणालीके दक्षिणाञ्चलस्थित वेलास ग्राम चले गये। इस ग्राममें हरि-महादेव-भानु नामक एक सज्जन ब्राह्मण रहते थे। बालाजीके साथ उनका बाल्यबन्धुत्व था। बालाजीने भविष्यत् कर्त्तव्यताके सम्बन्धमें उनके साथ सलाह करके यह स्थिर किया, कि कोङ्कणका परित्याग कर सह्याद्रिके पूर्वाञ्चल किसी भी स्थानमें जा नौकरी करना ही उनके लिये अच्छा होगा। भानु-परिवारकी अवस्था भी शोचनीय थी, इस कारण उन्होंने भी बालाजीके साथ जानेकी इच्छा प्रकट की।

इसके बाद भट्ट और भानु थोड़ी ही दूर बढ़े थे, कि सिद्दि कासिमको बालाजीके भागनेकी खबर लग गई। उन्होंने उसी समय बालाजीको पकड़नेके लिये अञ्जनवेलके दुर्गाधिपतिके पास एक पत्र लिख भेजा। सह्याद्रिके समीप तिओराघाट नामक स्थानमें बालाजी पकड़े गये और अञ्जनवेलके दुर्गमें कैद करके भेज दिये गये। सिद्दिके आदेशसे उन्हें उस दुर्गमें २५ दिन तक रहना पड़ा था। इस विपत् कालमें हरि-महादेव-भानुने अपने दो भाइयोंको साथ ले बड़ी मुश्किलसे किलेदारको वशीभूत किया। उन लोगोंकी चेष्टासे बालाजीको छुटकारा मिला। इस कृतज्ञता पर बालाजीने अपने उपार्जनका चतुर्थांश भानु भाइयोंको दिया था।

सह्याद्रि पार कर भट्ट और भानुने पूनाके निकटस्थित सासवड़-ग्रामके अम्बाजीत्र्यम्बक पुरन्दर नामक किसी सम्भ्रान्त ब्राह्मणके यहां आश्रय लिया। इस समय महाराष्ट्र-देशमें घोर विप्लव चल रहा था। महाराज राजारामकी पत्नी ताराबाई यहांका शासन कर रही थीं। मरहठे लोग मुगलोंको अपने देशसे मार भगानेके लिये प्राणपणसे युद्ध कर रहे थे। जो व्यक्ति कैसा ही घोड़ा वा एक बलम पा लेता, वह उसी समय मुगलोंको

खदेड़ता जाता था। अमात्य रामचन्द्रपण्ड, प्रतिनिधि परशुराम त्रिम्बक, सचिव शङ्करजी नारायण और धनाजी जाधव आदि महाराष्ट्रीय सरदारोंके वीर्यविक्रमसे सारा दाक्षिणात्य कांप रहा था। मुगल लोग मरहठोंकी रुद्रमूर्त्ति देख कर भाग रहे थे। मुगल शासित प्रदेशमें महाराष्ट्रोंकी जड़ मजबूत होती जा रही थी। सुतरां कार्य-क्षम और बुद्धिमान् व्यक्तियोंके लिये इस समय कार्यक्षेत्रमें अभाव नहीं था।

अम्बाजीपण्ड, बालाजीपण्ड और भानु तीनों भाईने आपसमें सलाह करके पहले किसी भी व्यवसायमें प्रवृत्त होना ही उनके लिये लाभजनक होगा, ऐसा स्थिर किया। तदनुसार वे लोग पहले महाराष्ट्र राजधानी साताराको चल दिये ( १७०७ ई०में )। वहां अम्बाजी और बालाजीने राजप्रतिनिधि परशुराम-त्रिम्बकके अनु-ग्रहसे एक तालुकके राजस्व वसूल करनेका ठेका लिया। उनकी अधीनतामें ५ सौ अश्वारोही सेना थी। अम्बाजी पण्ड जैसे सम्भ्रान्त और बालाजी विश्वनाथ जैसे प्रधान व्यक्तिकी दक्षता देख कर प्रतिनिधि महाशय बड़े खुश हुए और उन्हें सेनापति धनाजी-जाधव-रावके अधीन राजस्वविभागमें कारकूनके पद पर नियुक्त किया। १७०६ ई०में बालाजीकी तनखाह वार्षिक १सौ मुद्रा कायम हुई। भानुके तीन भाइयोंमेंसे छोटे रामाजी महादेवने सचिव शङ्करजी नारायणकी अधीनतामें नौकरी पाई। हरिमहादेव और बालाजी महादेव भानु, बालाजी विश्व-नाथके समीप रहने लगे।

इस समय महाराष्ट्रराज्यमें नाना प्रकारका विप्लव चल रहा था, इस कारण राजस्व वसूलकी उतनी सुविधा न थी। शाहुके सिंहासनारूढ़ होने पर विशृ-ङ्खलाकी बहुत कुछ लाघवता हुई। सुतरां बालाजी विश्व-नाथ राजस्व संक्रान्त कार्यका विशेष सुप्रबन्ध करनेकी चेष्टा करने लगे। कृषिकार्यमें उत्साह दे कर उन्होंने राजस्व वसूल करनेका ऐसा नियम चलाया तथा तत्-संक्रान्त हिसाबके कागज-पत्रोंको इस हिसाबसे प्रस्तुत किया, कि थोड़े ही दिनोंके मध्य राजस्व विभागकी सारी गड़बड़ी जाती रही। उनकी ऐसी कार्यदक्षताका परि-चय पा कर सेनापति जाधवराव उनकी बड़ी खातिर करने लगे। महाराज शाहुके निकट भी बालाजी विश्व-नाथकी कार्यतत्परताकी कथा छिपी न रही। १७०६।१० ई०में धनाजी-जाधवके मरने पर महाराज शाहुने राजस्व-विभागका कुल भार बालाजी विश्वनाथके ऊपर अर्पण किया। जाधवरावके पुत्र चन्द्रसेनके हाथ केवल सामरिक-विभागका भार रहा। अब बालाजीके ऊपर सेनापति-का कोई भी कर्त्तृत्व न रहा। इस घटनासे चन्द्रसेन बड़े दुःखित हुए और बालाजीके प्रति विद्वेष करने लगे। इसके बाद जो घटना घटी उससे वह विद्वेष और भी बढ़ गया। चन्द्रसेन बालाजीके जानी दुश्मन हो गये।

औरङ्गजेबकी मृत्युके बाद उनके बड़े लड़के बहादुरशाह-ने सेनापति जुल्फकर खाँको दाक्षिणात्यका शासनकर्त्ता बनाया था। मुगल-सेनापतिको हैदराबाद दखल करनेमें महाराष्ट्रपति शाहुने उन्हें खासी मदद पहुंचाई थी। जुल्फकरखाँ पहलेसे ही शाहुके मङ्गलाकांक्षी थे। वर्त्तमान घटनासे उन्होंने बहादुरशाहसे कह सुन कर शाहुको दक्षिणापथका चौथ और सरदेशमुखी (राजस्वका दशमांश) स्वत्वकी सनंद दिलवाई थी। १७१२ ई०में बहादुरशाहकी मृत्यु हुई। दिल्लीका सिंहासन ले कर उनके लड़के आपसमें झगड़ने लगे। इसका फल यह हुआ, कि पहले जहान्दरशाह और पीछे फरुखसियर राजसिंहासन पर बैठे। इस विप्लवके समय जुल्फकर खाँ मारे गये। पीछे चीनकिलीच खाँ नामक एक मुसलमान-सरदार दाक्षि-णात्यके सूबेदार हुए और उन्हें 'निजाम उल मुल्क'-की उपाधि दी गई।

इस नये सूबेदारके आने पर जब महाराज शाहुने देखा, कि मुगलराज्यसे चौथ और सरदेशमुखी पहलेके जैसा वसूल नहीं होता है, तब उन्होंने १७१३ ई०में सेना-पति चन्द्रसेन-जाधवको दलबलके साथ चौथ वसूल करने भेजा। संगृहीत राजस्वकी यथायोग्य व्यवस्था करनेके लिये बालाजी विश्वनाथ उनके सहकारी रूपमें भेजे गये। इस पर सेनापतिने समझा, कि बालाजी विश्वनाथ उनका कार्यपरिदर्शन करनेके लिये ही भेजे गये हैं। इसमें उन्होंने अपना अपमान समझा और इसका बदला लेनेके लिये वे मौका ढूढ़ने लगे।

लौटते समय एक दिन जब वे लोग आखेटको निकले तब दैवक्रमसे बालाजीके अधीन कुछ अश्वारोहियोंके हाथ चन्द्रसेनके कुछ नौकर घायल हुए। चन्द्रसेनने अपने मनमें समझा, कि यह सब बालाजीकी चालबाजी है, जान बूझ कर ऐसा किया गया है। इस कारण उन्होंने अपराधीको कठोर दण्ड देनेका सङ्कल्प किया। बालाजीने अपने अश्वारोहीको निरपराध बतलाते हुए उनसे क्षमा मांगी। इस पर दोनोंमें विवाद खड़ा हुआ। सेनापतिने बालाजी विश्वनाथको विपन्न करनेका उपयुक्त समय पा कर दलबलके साथ उन पर आक्रमण कर दिया। उस समय बालाजीके साथ उनके दोनों पुत्र और अम्बाजी-पण्ड पुरन्दरे तथा कुछ अश्वारोही सेना थी। अतः उन्होंने सेनापतिका सामना करना अच्छा नहीं समझा, इसलिये अपने परिवार समेत सासवाड़ ग्राममें और पीछे वहांसे भी भाग कर पुरन्दर-दुर्गमें चले गये। वह दुर्ग शङ्करजी नारायण सचिवके रक्षणाधीन था। वहांके प्रधान कर्मचारीने पहले तो उन्हें आश्रय देना चाहा, पर जब सुना, कि सेनापति बहुसंख्यक सेनाके साथ पुरन्दर आ रहे हैं, तब बालाजीको निराश कर दिया। वहांसे सेनापतिका दल भी उनका पीछा करता आ रहा था। बालाजी विश्वनाथ पाण्डवगढ़में आश्रय लेनेके लिये दौड़ पड़े। उस समय पिलाजीराव और नाथजी धुमाल नामक दो मरहठे किलेदारोंकी चेष्टासे राहमें ही ५।६ सौ सेना इकट्ठी कर ली गई। बालाजीके साथ प्रायः सौसे अधिक सेना थी। अब बालाजीको कुछ जोर हुआ और ६।७ सौ सेना ले कर वे नीरा नदीके किनारे चन्द्रसेनकी सेना पर टूट पड़े। कुछ समय तक दोनोंमें घमसान युद्ध चलता रहा। आखिर बालाजीकी ही हार हुई और वे पुनः वहांसे जान ले कर भागे। चन्द्रसेनने भी उनका पीछा नहीं छोड़ा।

बालाजी बड़ी विपद् झेलते हुए पाण्डवगढ़ पहुंचे। वहांसे उन्होंने अम्बाजीपण्ड पुरन्दरको महाराज शाहुके निकट सहायता मांगनेके लिये भेजा। शाह बालाजीको कार्यदक्ष और विश्वस्त कर्मचारी समझते थे। उनकी विपद्वार्त्ता सुनते ही उन्हें आश्वास दे कर सातारा बुलाया। इधर चन्द्रसेन पाण्डवगढ़में घेरा डाले हुए थे। जब उन्हें बालाजीका पता लग गया, तब शाहुको कहला भेजा, कि "यदि बालाजीको मेरे हाथ सुपुर्द नहीं करोगे, तो मैं मुगलोंसे जा मिलूंगा।" सेनापतिका ऐसा औद्धत्य देख कर शाहु बड़े बिगड़े और उनका दमन करनेके लिये सर-लस्कर-हैबत्राव निम्बालकरको भेजा। इस युद्धमें चन्द्रसेनने हार खा कर मुगल-सूबेदार निजाम-उल्-मुल्कका आश्रय ग्रहण किया। बालाजी विश्वनाथ उस भयङ्कर विपद्से रक्षा पा कर अपने दोनों पुत्रोंके साथ सातारा लौटे।

हैबतरावने चन्द्रसेनको परास्त कर मुगलराज्यमें लूट-पाट आरम्भ किया। यह देख कर निजाम-उल्-मुल्कने उनके विरुद्ध युद्ध करनेके लिये चन्द्रसेनको हुकुम दिया। यह संवाद पा कर महाराज शाहुने बालाजी विश्वनाथको 'सेनाकर्त्ता'(१) यह गौरवसूचक उपाधि दे कर बहुसंख्यक सेनाके साथ निम्बालकरकी सहायतामें भेजा। बालाजी सर-लस्करसे जा मिले। अब पुरन्दरके समीप दोनों दलमें युद्ध छिड़ गया। युद्धमें महाराष्ट्रोंकी आंशिक जय हुई (१७१२ ई०)।

इस समय महाराष्ट्रराज्यकी विशृङ्खला बहुत बढ़ गई थी। साहुके साथ युद्धमें परास्त हो कर ताराबाईने कोल्हापुरमें अपने लड़केको राजा कह कर घोषणा कर दी

(१) महाराष्ट्र-राज्यके प्रधान सेनापति चन्द्रसेनने शत्रु पक्ष-अवलम्बन किया था, इस कारण शाहुकी सैन्यसंख्या बहुत घट गई। इस समय ताराबाई चन्द्रसेनको हस्तगत करके नाना उपायोंसे शाहुके अपर सरदारोंको अपने दलमें लानेकी चेष्टा कर रही थी। इस समय बालाजी-विश्वनाथ यदि अपनी वीरता नहीं दिखलाते, तो निश्चय था कि शाहुको विपन्न होना पड़ता। बालाजीके बुद्धिकौशलसे ही शाहुके सरदार ताराबाईके दलमें न मिल सके। बरन् बहुसंख्यक नूतन सेना-संग्रह कर बालाजीने शाहुका सैन्याभाव दूर कर दिया। इसी कारण उन्हें 'सेनाकर्त्ता'-की उपाधि मिली थी। ग्राण्ट डफने 'सेनाकर्त्ता' शब्दका Agent in charge of the army ऐसा अर्थ लगाया है। परन्तु यह हम लोगोंके ख्यालसे युक्तिसंगत नहीं है। महाराष्ट्र-लेखकगण 'सेनाकर्त्त'-का अर्थ 'सैन्यदलका सृष्टिकर्त्ता' ऐसा अर्थ लगाते हैं और यही ठीक भी है।

और वहां एक नई राजधानी बसाई। १७१२ ई०के मईमास-में (ग्राण्ट-डफके मतसे जनवरीमें) उस बालककी मृत्यु हुई। पीछे अमात्योंने राजारामकी छोटी स्त्रीके गर्भजात 'शम्भाजी' नामक बालकको गद्दी पर बिठाया और आप राजकार्य देखने लगे। इस कारण महाराष्ट्रीय सरदारोंमें-से किसीने शाहुका पक्ष और किसीने अथवा कोल्हापुरके अधिपतिने शम्भाजीका पक्ष अवलम्बन किया था। कुछ तो मुगलोंके साथ मिल गये थे और कोई निरपेक्ष रह कर स्वप्रधान और विद्रोही हो उठे थे। शेषोक्त सरदारोंके मध्य दामाजी थोरत और उदयजी चौहाम ही प्रधान थे। उदयजीके उपद्रवसे शाहु तंग तंग आ गये और उन्हें अपने राज्यके एकांशका चौथ वसूल करनेका स्वत्व देने-को वाध्य हुए। उधर कान्होजी आंग्रे कोल्हापुरपति-शम्भाजीका पक्ष ले कर शाहुके अधिकृत कल्याण-प्रदेश जीतनेकी तैयारी कर रहे थे। दूसरी ओर कृष्णराव खटावकर नामक राजा उपाधिधारी एक व्यक्तिने विद्रोही हो कर राज्यमें उपद्रव आरम्भ कर दिया था। अलावा इसके और भी कितने छोटे छोटे मरहठा-सामन्त शाहुकी अधीनता स्वीकार नहीं करते थे।

वालाजी विश्वनाथके बुद्धिकौशल और शौर्यगुणसे यह सब अराजकता दूर हो गई थी। शाहुका आदेश ले कर वालाजी विश्वनाथने पहले दामाजी थोरतके विरुद्ध युद्धयात्रा की। दामाजी पूनासे ४० मील दक्षिणमें अव-स्थित "हिङ्गन" ग्रामके सुदृढ़ छोटे दुर्गके अधिपति थे। दुर्गके चारों ओर प्रायः २० कोस तकके सभी प्रदेश उन्हींके अधीन थे। वालाजीको दलवल आते देख कर दामाजीने पहले उन्हें वाधा देनेकी चेष्टा की, पीछे नितान्त भय खा कर सन्धिप्रार्थी हुए। विल्वपत्र तथा हल्दी छू कर उन्होंने शपथ खाया और वालाजीको दुर्ग समर्पण कर दिया। किन्तु वालाजी ज्यों ही ससैन्य दुर्गमें घुसे, त्यों ही दामाजीने उन्हें कैद कर लिया। अम्बाजी-पण्ड पुरन्दरे आदि कर्मचारियोंने उनका साथ दिया। विश्वासघातक थोरत निष्क्रयस्वरूप उनसे वहुत रुपये मांगने लगे। महाराष्ट्रपति शाहुको वालाजी विश्वनाथकी मुक्तिके लिये जो कुछ दामाजीने मांगा उतना देना ही पड़ा था।

थोरतके हाथसे मुक्ति पा कर जब वालाजी सातारा आये, तब यहां उन्हें कृष्णराव खटावकरका दमन करनेके लिये आदेश मिला। सचिव नारायणशङ्कर थोरतके विरुद्ध और पेशवा वहिरोपण्ड पिङ्गले कान्होजी आङ्ग्रेके विरुद्ध भेजे गये। सातारासे उक्त तीनों व्यक्ति प्रायः एक ही साथ निकले थे। इनमेंसे वालाजी विश्वनाथने ही अपनी यात्रामें सफलता पाई थी। आउन्ध नामक स्थानके समीप उन्होंने कृष्णराव खटावकरको युद्धमें अच्छी तरह परास्त किया। थोरतके साथ युद्धमें नारायणशङ्कर और आंग्रेके साथ युद्धमें वहिरोपण्ड परास्त हो वन्दी हुए। आंग्रे केवल वहिरोपण्डको कैद कर शान्त नहीं हुए; वे लौहगढ़ और राजमाठी आदि स्थानोंको जीत कर महा-राष्ट्र-राजधानी सातारा पर चढ़ाई करनेका आयोजन करने लगे।

अभी वालाजी विश्वनाथ पर ही आंग्रेका दमनभार सौंपा गया। वालाजीने तीस हजार सेनाके साथ आंग्रेके विरुद्ध यात्रा कर दी। लौहगढ़ उनके हाथ लगा और शत्रुकी भी हार हुई। पीछे उन्होंने कान्होजीसे सन्धि करके महाराष्ट्र-राज्यके प्रकृत उत्तराधिकारी शाहुको पत्र लिखा, कि कान्होजी उनकी अधीनता स्वीकार करनेको तैयार हैं। आंग्रे जैसे प्रवल पराक्रान्त व्यक्तिको कौशलसे वशीभूत नहीं करनेसे उनके द्वारा राज्यमें विशेष अनिष्ट होनेकी सम्भावना थी, यही जान कर वालाजीने इस नीतिका अवलम्बन किया, अधिक क्या, वालाजीकी यह सामनीति सुफलप्रद हुई। आंग्रेने कोल्हापुरके शम्भाजी-का परित्याग कर शाहुका पक्ष लिया। वालाजीकी मध्य-स्थतामें जो सन्धि स्थापित हुई, उसके फलसे पेशवा वहिरोपण्ड कारामुक्त हुए। कोल्हापुरके साथ कान्हो-जीका कुल सम्बन्ध टूट गया। शाहु महाराजके जो अब दुर्ग आंग्रेने वलपूर्वक दखल कर लिये थे, राजमाठी छोड़ कर और सब लौटा दिये। आंग्रेको १६ सुदृढ़ दुर्ग, १६ सामान्य दुर्ग और महाराष्ट्र-रणतरीके समूहकी अध्यक्षता मिली। इसके अतिरिक्त कान्होजीको 'सर्खेल'-की उपाधि दी गई। सर्खेलकी उपाधि और पोताध्यक्षताकी सनद शाहुकी ओरसे स्वयं वालाजी विश्वनाथने कान्होजी आंग्रेको प्रदान की थी।

इस प्रकार पेशवाको कारामुक्त तथा महावली आंग्रेके साथ सन्धि स्थापन आदि कार्य सम्पन्न करके वालाजी विश्वनाथ १७१३ ई०के आखिरमें महाराष्ट्रराजधानी सातारा लौटे। महाराज शाहुने उनके कार्यसे प्रसन्न हो कर उन्हें विशेषरूपसे सम्मानित और पुरस्कृत किया। बहिरोपण्ड-पिङ्गले आंग्रेके हाथ वन्दी हुए थे, इस कारण तथा उनमें कार्यदक्षताका अभाव देख कर महाराज शाहुने उन्हें पद-च्युत कर दिया। वालाजी विश्वनाथ अपनी कार्य-कुशलताके पुरस्कारस्वरूप उस पद पर अभिषिक्त हुए (१७१३ ई०की १६वीं नवम्बर)। वालाजीको पेशवा पद पर अभिषिक्त करते समय महाराज शाहुने सभी सामन्तोंको बुला कर दरबार लगाया और बड़े समारोहके साथ उन्हें पदोचित परिच्छदादि प्रदान किये।

पेशवा वा मुख्य प्रधानपदके परिच्छादिकी तालिका—(१) चादर, (२) सुवर्ण सूत्रखचित पगड़ी, (३) जामेयर नामक शाल, (४) कटिवन्धनी, (५) सुवर्ण-मुद्राङ्कित उत्तरीय वस्त्र, (६) किमखाव, (७) राजमुद्रा छुरिका, (८) असि-चर्म, (९) जरी पटका नामक जातीय पताका, (१०) चौघड़ा नामक राजसम्भ्रमोचित वाद्यभाण्ड, (११) तीन हस्ती, (१२) एक अश्व, (१३) शिरपेच, (१४ मुक्ताकी माला, (१५) चोगा, (१६) मुक्तायुक्त कर्णभूषा, (१७) मुक्तागुच्छमय शिरोभूषण, (१८) कलमदान।

सभी पेशवाके मुख्यप्रधानको ही ये सब राजचिह्न दिये जाते थे। "श्रीमन्त" यह उपाधि इसी समय उन्हें दी जाती थी। तदनुसार वालाजी सरकारी कागजपत्र पर "श्रीमन्त वालाजी विश्वनाथ पण्ड (पण्डित) प्रधान" इसी नामसे उल्लिखित होने लगे। उनकी राजमुद्रा इस प्रकार थी,—

"शाहु नरपति हर्षनिधान।
वालाजी विश्वनाथ मुख्य प्रधान॥"(१)

(१) पेशवाओंकी राजमुद्रा पर इस प्रकार उल्टा "न" लिखे जानेका कारण यह था, कि पहले महात्मा शिवाजीके समयसे पिंगले-वंशके पुरुष पेशवा पद पर प्रतिष्ठित थे। महाराज शाहुने पिंगले-वंशके हाथसे पेशवाका अधिकार "भट्ट" वंशके हाथ अर्पण किया, इस वंशान्तरके चिह्नस्वरूप "प्रधान" शब्दका नकार विपरीत भावमें लिखनेकी प्रथा शाहुने चलाई।

वालाजी विश्वनाथको पेशवा-पद देते समय उनके मित्र अम्बाजीपण्ड पुरन्दर उनके मुतालिक वा उपमन्त्री नियुक्त किये गये। वालाजीके अनुरोधसे महाराज शाहुने हरि महादेव भानुको पेशवाके फड़नवीस (Sudet)-कार्य पर भर्त्ती किया। इस प्रकार जो वालाजी विश्वनाथ छह वर्ष पहले सिद्दियोंके भयसे देश छोड़ भागे थे, आज उन्होंने अपने असाधारण प्रतिभा वलसे प्रधान मन्त्रीका पद प्राप्त कर अपने वन्धुवान्धवोंको भी उच्चपद पर प्रतिष्ठित किया।

शाहुके साथ सन्धिमें आंग्रेको जो सव दुर्ग मिले थे, उनमेंसे श्रीवर्द्धन आदि कतिपय स्थान सिद्दियोंने सुविधा पा कर अपना लिये थे। उन सब स्थानोंको सिद्दियोंसे पुनर्ग्रहण करनेके लिये कान्होजीने पेशवा विश्वनाथसे सहायताकी प्रार्थना की। अन्तमें वालाजी और कान्होजीने मिल कर सिद्दियोंको परास्त किया (१७१५ ई० जनवरी)।

इसके वाद वालाजी विश्वनाथ सेनापति मानसिंह मोरे (चन्द्रसेनके वाद इन्हींको महाराष्ट्रीय सेनाका अधिनायकत्व मिला; और सर-लस्कर हैवतराव निम्बालकरके साथ दामाजी थोरतके विरुद्ध भेजे गये (१७१५ ई०)। सचिव नारायण-शङ्कर थोरतके हाथसे वन्दी हुए थे। अतएव दामाजीके विरुद्ध यदि सहसा युद्ध यात्रा की जाय, तो सम्भव है, कि वे सचिवको मार डालेंगे, इस भयसे वालाजी विश्वनाथने पहले उनसे मेल कर लिया और सचिवको कारागारसे किसी तरह छुड़ाया। अव वालाजीने थोरतके गढ़ पर चढ़ाई कर दी और तोपसे गढ़को भूमिसात कर डाला। पीछे दामाजीको कैद कर सातारा भेज दिया।

सचिवकी माता यसुवाईने कृतज्ञताके चिह्नस्वरूप वालाजी विश्वनाथको अपने अधिकारस्थित पुरन्दर दुर्ग और पूना-प्रदेश दिया। वालाजीने महाराज शाहुकी अनुमति और सनद-पत्र ले कर उसे ग्रहण किया। इस समय पूनाप्रदेश मुगल-पक्षीय सरदार वाजीकदम नामक एक व्यक्तिके अधिकारमें था। वालाजीने उस व्यक्तिको वशीभूत करके निर्विघ्नतासे पूनामें अपनी धाक जमा ली। उनकी चेष्टासे पूनामें लोगोंको जो चोरका भय रहता

था, वह जाता रहा और कृषकोंकी अवस्थाकी उन्नति हुई। अन्तमें पूना ही पेशवावंशका प्रधान वासस्थान और महाराष्ट्र-शक्तिका केन्द्रस्थल बनाया गया।

इस समयसे महाराज शाहुके दरबारमें बालाजी विश्वनाथकी प्रतिपत्ति दिनों दिन बढ़ने लगी। यहां तक, कि बिना उनके अनुमोदनके राज्यका कोई भी कार्य नहीं किया जाता था। वे प्रायः सभी विषयोंमें महात्मा शिवाजीकी प्रतिष्ठित नियमावलीका अनुसरण करते थे। किन्तु शम्भाजीके समयसे मुगलोंके अनुकरण पर एक कुत्सित प्रथा प्रचलित हुई थी। वह प्रथा यह थी, कि जो सरदार अपने भुजबलसे जिस प्रदेशको जीत सकेंगे, वह प्रदेश उन्हींको जागीरस्वरूप दिया जायगा। शिवाजी इस नीतिके घोर विरोधी थे। बालाजीने उसका मर्म न समझ कर शाहु महाराजके द्वारा अनेक सरदारोंको सनद-पत्र दिलवाये थे। इससे राज्यकी कैसी क्षति होती थी, उस ओर दुर्भाग्यक्रमसे प्रतिभाशाली मुख्यप्रधान (बालाजी) का जरा भी ध्यान न था।

इस समय उत्तर-भारतमें दिल्लीके दरबारमें एक भयानक गोलमाल खड़ा हो गया था। औरङ्गजेबके प्रपौत्र फरुखशियर दिल्लीके सिंहासन पर आरूढ़ थे। सैयद अबदुल्ला खाँ और सैयद हुसेनअली खाँके हाथकी वे कठपुतली हो रहे हैं, यह जान कर वे और उनके बन्धुवर्ग उन दोनोंके हाथसे परित्राण पानेके लिये कोशिश कर रहे थे। इधर दोनों सैयद भी नाना उपायसे अपने आधिपत्यको अक्षुण्ण रखनेके लिये चेष्टा करने लगे। आखिर १७१७ ई०में दोनों पक्ष खुल्लमखुल्ला लड़ाई की तैयारी करने लगे। सैयद हुसेनअलीने महाराज शाहुसे सहायता मांगी। उन्होंने कहला भेजा, कि शाहु यदि इस समय उन्हें ५० हजार सेनासे मदद दें, तो वे नर्मदाके दक्षिणस्थित समस्त मुगल-राज्यका चौथ और सरदेशमुखी वसूल करनेकी सनद उन्हें बादशाहसे दिला देंगे। अलावा इसके वे सेनाका खर्च मासिक १५ लाख रुपये देनेको भी तैयार हो गये।

इस समय महाराष्ट्रराज्यका अन्तर्विग्रह मिट गया था और शाहु तमाम महाराष्ट्र देश पर एकाधिपत्य कर रहे थे। इस कारण सैयदोंको सेनासे सहायता करना इस समय महाराष्ट्रोंके लिये दुःसाध्य नहीं था। महाराज शाहुने सेनापति मानसिंह, मोरे, परासाजी भोंसले, शम्भाजी भोंसले, विश्वासराव पवार आदि सेनापतियोंको ५० हजार सेनाके साथ सैयदकी सहायतामें दिल्ली-यात्रा करनेका हुकुम दिया। बालाजी विश्वनाथके ऊपर उन सब सेनापतियोंके तत्त्वावधानका भार सौंपा गया।

महाराष्ट्रसेना दिल्ली पहुंची। दिल्लीका गोलमाल धीरे धीरे बढ़ने लगा। उस विप्लवमें फरुखशियर मारे गये और महम्मदशाह सिंहासन पर स्थापित हुए (१७१६ ई०)। दिल्लीवासी सैयद भाइयोंके प्रति नितान्त असन्तुष्ट थे। इस कारण उनकी मददमें आये हुए मरहठों पर भी उन्हें क्रोध हो आया था। एक दिन बालाजी विश्वनाथ सैयद भाइयोंके साथ बादशाहके दरबारमें गये। इधर दिल्लीवासियोंने विद्रोही हो कर मरहठों पर आक्रमण कर दिया। इस दुर्घटनामें प्रायः १५ सौ मरहठे मारे गये। किन्तु सैयदने काफी रुपये दे कर उन लोगोंकी क्षति पूरी की। पीछे उन्होंने बादशाहकी मुद्राङ्कित एक सनद द्वारा मरहठोंको दाक्षिणात्यका चौथ, सरदेशमुखी और स्वराज्यका(१) सम्पूर्ण स्वत्व प्रदान किया।

यहां पर यह कह देना आवश्यक है, कि मुगलोंके शिविरसे लौटते समय शाहुने बादशाहसे एक निदर्शन वा सनद ले ली थी। महात्मा शिवाजीके उपार्जित स्वराज्यका वे विधिसङ्गत उत्तराधिकारी तो थे, पर उनकी अनुपस्थितिमें महाराष्ट्रदेशमें जो सब गोलमाल हुआ था तथा उनकी चाची ताराबाईने जो अपने लड़केको राज्यका एकमात्र उत्तराधिकारी बतला कर घोषणा कर दी थी, उससे उनका उत्तराधिकार-स्वत्व महाराष्ट्रीय

---

(१) स्वराज्य—छत्रपति महाराज शिवाजीके शासित प्रदेश महाराष्ट्रमें "स्वराज्य" नामसे प्रसिद्ध हैं। स्वराज्य कहनेसे प्रधानतः पूना, सुपा, इन्दापुर, वाई, मावल, सातारा, कह्राड, खटाव, माण, फलटन, मलकापुर, तारले, पहनाला, अझेरा, जुन्नर, कोहलापुर, कोंकण और तुंगभद्रा नदीके उत्तरस्थित कोपल, गदक तथा हल्याल परगना—ये सब भूभाग समझे जाते हैं।

सरदारोंसे कहां तक स्वीकृत होगा, इस विषयमें उन्हें स्वभावतः ही संशय हो गया था। यही कारण था, कि उन्होंने बादशाहसे स्वराज्यका उत्तराधिकार पानेकी एक सनद ले ली थी। इस सनदके बलसे वे अपनेको दिल्ली-के सम्राट्के अधीन सामन्त राजा बतला कर महाराष्ट्र-देश पहुंचे। इसके बाद बहुत कुछ सनदके बलसे स्वराज्यका प्रकृत उत्तराधिकारी बतला कर तथा कुछ जागीर आदिका लोभ दिखा कर शाहुने अधिकांश महाराष्ट्र-सेनापतियोंको अपने दलमें मिला लिया। इस प्रकार शाहुके आगमन पर महाराष्ट्रराज्यमें दो नये विषयोंकी सूचना हुई—१ला शिवाजी, शम्भाजी और राजाराम आदि भोंसले-राजगण जो अपनेको स्वाधीन हिन्दूराजा कहा करते थे, वह इस समयसे विलुप्त हो गया। शाहुने जो अपनेको मुगल-सम्राट्के अधीन सामन्त राजा बतला कर घोषणा कर दी उससे महाराष्ट्रमें छत्रपतियोंकी स्वतन्त्रता जाती रही। परवर्त्तीकालमें मुगल-सम्राट्की क्षमता क्रमशः क्षीण होती तो आ रही थी, पर तोभी पेशवा सिन्दे, होलकर आदि प्रवल पराक्रान्त महाराष्ट्रीय-गणको भी नाममात्रका दिल्लीश्वरका सार्वभौमत्व स्वीकार करना पड़ता था। दूसरा, शिवाजीके समय सरञ्जामी जागीर वा सैन्यपोषणके लिये पुरुषपरम्पराक्रमसे भूसम्पत्ति-भोगका स्वत्व किसीको भी नहीं दिया जाता था। शाहुने महाराष्ट्र-सेनापतियोंको अपने दलमें लानेके लिये उन्हें वंशानुक्रमिक जागीर स्वत्व दे कर जो नयी प्रथा चलाई, उससे महाराष्ट्रराज्यनाशके कारणका बीज उत्पन्न हुआ। सरदार लोग पुरुषानुक्रमसे जागीरका भोग करके प्रबल हो उठे और साम्राज्यघटित राजनीतिके साथ उनके जागीरभुक्त प्रदेशके स्वार्थादिका बीच बीचमें विरोध होने लगा। इसका परिणाम यह हुआ, कि महाराष्ट्रसाम्राज्य खण्डशः विभक्त हो कर सम्पूर्ण विलीन हो गया।

जो कुछ हो, शाहुने बादशाहसे स्वराज भोग करनेकी सनद तो पाई, पर फरुखशियरके दाक्षिणात्य सूबेदार निजाम-उल-मुल्कने उस सनदकी अवज्ञा करके स्वराजके अनेक स्थान बलपूर्वक अधिकार कर लिये। इस उपलक्षमें मुगलोंके साथ महाराष्ट्रोंका अकसर युद्ध हुआ करता था। इसका निवारण करनेके लिये शाहुको नये बादशाहसे नई सनद लेनी पड़ी। दिल्लीका गोलमाल दूर करनेके लिये सैयदने जब उनसे सेना सहायतामें मांगी तब शाहुने जो सब स्वत्व बादशाहसे मांगे थे, उसका अधिकांश पेशवा बालाजी विश्वनाथ दिल्लीसे लौटते समय मंजूर कराके लाये। शाहुकी ओरसे बालाजी विश्वनाथने निम्नलिखित स्वत्वोंके लिये प्रार्थनाकी थी—

१। छत्रपति महाराज शिवाजीके उपार्जित स्वराज्यका सम्पूर्ण उपभोग जिससे महाराष्ट्रीयगण कर सकें, उसकी सनद।

२। दाक्षिणात्यके अन्तर्गत बीजापुर, हैदराबाद, कर्णाटक, तञ्जोर, त्रिचिनापल्ली और महिसुर इन छह बादशाही प्रदेशोंसे चौथ (जमाबंदी वा राजस्वका चतुर्थांश) तथा सरदेशमुखी (राज्यकी कुल आयका दशमांश) मरहठोंको अर्पण।

३। मुगलोंके अधिकृत शिवनेरी-दुर्ग (इसी दुर्गमें महात्मा शिवाजीका जन्म हुआ था और त्रिम्बक-दुर्ग मरहठोंको प्रत्यर्पण।

४। गोण्डवन और बेरारके जो सब प्रदेश "सेना साहब सूबे" कान्होजी भोंसलेने अधिकृत हुए हैं, उन्हें मरहठोंके स्वराजभुक्त कर देना।

५। शाहुके महाराष्ट्र-आगमनकालमें उनकी माता और दूसरे आत्मीयगण प्रतिभूरूपमें दिल्लीमें रहते थे, उन्हें स्वदेश जानेका अनुमतिप्रदान।

६। कर्णाटकमें महात्मा शिवाजी और उनके पिता शाहजीके समय जो सब अंश अधिकृत हुए थे, उन्हें मरहठोंको पुनः प्रदान। खान्देशमें शिवाजीका जहां जहां अधिकार था, उसके बदलेमें महाराष्ट्रदेशके पूर्वाञ्चलस्थित पण्ढरपुर आदि प्रदेश-दान।

बादशाहके ये सब स्वत्वप्रदान करनेसे महाराष्ट्र-पति शाहु निम्नलिखित शर्त मंजूर करेंगे, ऐसा बालाजी-ने अङ्गीकार किया—

१। छत्रपति महाराज शाहु सामन्तरूपमें दिल्लीश्वरको वार्षिक दश लाख रुपये कर प्रदान करेंगे।

२। सरदेशमुखी स्वत्वलाभके प्रतिदानमें मरहठोंको शान्तिरक्षाके लिये दायी होना पड़ेगा। जिन सब प्रदेशोंसे वे सरदेशमुखी वसूल करेंगे, उन सब प्रदेशोंमें यदि

चोर डकैतोंका उपद्रव हो जाय, तो उन्हें उसकी क्षति पूरी कर देनी पड़ेगी।

३। चौथ वसूलके स्वत्वके लिये महाराष्ट्रोंको १५ हजार सेनाके साथ बादशाहको मदद देनेमें हमेशा तैयार रहना पड़ेगा। जब जहां कहीं आवश्यकता होगी, तब वहां बादशाही सूबेदारको १५ हजार सेनासे मदद देनी होगी।

४। कोल्हापुरके शम्भाजी और उनके पक्षीय सरदारगण यदि कर्णाटक, बीजापुर और हैदराबाद आदि बादशाही प्रदेशोंमें उपद्रव मचावें, तो महाराज शाहुको उसका प्रतिविधान करना होगा। यहां तक, कि शम्भाजीके अत्याचारसे बादशाही प्रजाको क्षति होनेसे वह क्षति भी शाहुको ही पूरी करनी पड़ेगी।

हुसेनअलीने इन सब शर्तोंमेंसे प्रायः सभी शर्तें मंजूर कर ली थीं। बालाजी विश्वनाथके दिल्ली जाते समय महाराज शाहुने उन्हें बादशाहसे दौलताबाद और बांदा ये दोनों दुर्ग तथा गुजरात और मालवप्रदेशमें चौथ वसूल करनेका स्वत्व मंजूर करानेके लिये यथासाध्य चेष्टा करने कह दिया था।

दिल्लीसे लौटते समय बालाजीने सैयदकी सहायता पा कर बादशाहसे स्वराज्यकी सनद पुनर्ग्रहण की, यह पहले ही कहा जा चुका है। महाराज शाहुकी माता और अपर आत्मीयगणको भी वे मुक्त करके अपने तत्वावधानमें स्वदेश लाये। शाहुने जो सब अधिकार मांगे थे, वे सभी दिये गये। केवल दो एक विषयोंमें सैयदने उनकी इच्छा पूरी न की। वे सब विषय ये थे,—

(१) खानदेशमें महाराष्ट्रोंका जिन सब दुर्गों पर अधिकार था, वह। (२) त्रिम्बक दुर्ग और उसके चारों ओरके प्रदेश। ३ तुङ्गभद्रा नदीके दक्षिणस्थित जो सब प्रदेश मरहठोंने बलपूर्वक छीन लिये थे, वह।

अलावा इसके सेना साहब सूबे कान्होजी भोंसलेने बेरार-अञ्चलमें जो सब प्रदेश दखल किये थे, उन्हें लौटा देनेमें सैयदने अनिच्छा प्रकट की। गुजरात और मालवप्रदेशमें चौथ वसूल करनेका अधिकार मरहठोंको मिला था या नहीं, उसे ठीक ठीक नहीं कह सकते। महाराष्ट्रीय लेखकोंका कहना है, कि बादशाहने उन्हें यह अधिकार भी दिया था। ग्राण्ट डफ साहबके मतसे ये सब अधिकार उन्हें दूसरे समय दिये जायंगे, ऐसा सैयद भाइयोंके कहने पर बालाजी विश्वनाथ देवराव हिङ्गणे नामक एक सुचतुर ब्राह्मणको दिल्लीमें दूत स्वरूप रख स्वदेश लौटे। इसके अतिरिक्त लौटते समय वे जयपुर, उदयपुर आदि राजाओंसे मिले और शाहुके साथ जिससे उनकी मित्रता बनी रहे, ऐसा अनुरोध कर आये।

बालाजी विश्वनाथ जब दिल्लीमें थे, उस समय एक घटना घटी, वह भी यहीं पर उल्लेख योग्य है। दाक्षिणात्यके मुगल-शासित प्रदेशोंमें चौथ और सरदेशमुखी स्वत्वकी सनद मरहठोंको दी गई है, यह सुन कर दिल्लीके अधिवासी बड़े असन्तुष्ट हुए। सनद ले कर जब बालाजी दरबारसे यमुनाके किनारे अपने शिविरमें जायंगे उसी समय राहमें उन पर आक्रमण करके उनसे सनद-पत्र छीन लेंगे,—इस प्रकार दिल्लीके दुष्ट व्यक्तियोंने आपसमें सलाह की। बालाजी जब दरबारसे निकले, तब ही उन्हें इसकी खबर लग गई। पीछे वे अपने मित्र महादेव भानुके उपदेशसे सामान्य भृत्यके वेशमें सनद ले कर शिविरकी ओर रवाना हुए। इधर बालाजी महादेव भानु पेशवाकी पोशाकसे भूषित हो पालकीसे प्रकाश्य राज-पथ हो कर चले। षड़यन्त्रकारियोंने पे..वा समझ कर आक्रमण किया और मार डाला। इस समय उनके सहचरोंने उनकी रक्षा करनेके लिये बड़ी वीरता दिखलाई थी, पर सभी चेष्टा निष्फल गई। प्रसिद्ध नाना फड़नवीस इस आत्मोत्सर्गकारी बालाजी-महादेव-भानुके पौत्र थे। पितामहके जैसे पौत्र नाना फड़नवीसने भी पेशवाओंकी राज्यरक्षाके लिये प्राणपणसे चेष्टा की थी।

दिल्लीसे सनद ले कर बालाजी विश्वनाथ १७१९ ई०की ४थी जुलाईको सातारा पहुंचे। महाराज शाहुने अपने विजयी पेशवाका बड़ी धूमधामसे स्वयं आगे बढ़ कर स्वागत किया। इस सनदके फलसे मरहठोंके राज्यमें जो सब मुगल-थाने थे, वे सब उठा दिये गये। "स्वराज्य"-में और कहीं भी मुसलमानी अधिकार न रहा। अलावा इसके शाहुकी प्रतिपत्ति भी खूब बढ़ गई। महाराज शाहुने इन सब कार्योंके

पुरस्कारस्वरूप बालाजी विश्वनाथको पूना जिलेके अन्तर्गत पांच महालके सरदेशमुखी स्वत्व और कुछ ग्रामों के समस्त उपस्वत्व-भोगका अधिकार प्रदान किया। खानदेश और बालाघाट अञ्चलका शासन-भार पहलेसे ही उन पर अर्पित था।

बालाजी विश्वनाथ राज्यके बहिःशत्रुओं का पराक्रम खर्व करके अभी कुछ निश्चिन्त हो गये थे। इस कारण उन्हें अब राज्यकी आभ्यन्तर व्यवस्थाका संस्कार करनेका अवसर मिला। इतने दिनों तक आय व्यय और सरदारोंके प्राप्य अंशका कोई भी निर्द्धारित नियम नहीं रहनेके कारण अंशीदारोंमें अकसर कलह हो जाया करता था। बालाजी विश्वनाथने उसे दूर करनेके लिये जमाबंदीका सूक्ष्म हिसाब पत्र देख कर आयव्ययके सम्बन्धमें कुछ विशेष नियम निर्द्धारित कर दिये। इस नये निर्द्धारणके फलसे राजकार्यका गोलमाल बहुत कुछ शान्त हो गया और राज्यकी श्रीवृद्धिकी ओर सर्वोको स्वाभाविक अनुराग उत्पन्न हुआ। इसके सिवा मुसलमानों के हाथसे क्रमशः नये नये प्रदेशोंको ग्रहण करनेकी आकांक्षा मरहठोंके हृदयमें उत्पन्न हुई। इसी कारण वे सब नियम यहां पर उद्धृत किये जाते हैं,—

(१) सरदेश-मुखी आयके कुल हकदार राजा (गद्दीके मालिक) हैं, इस पर किसी दूसरेका स्वत्व नहीं रहेगा।

(२) राज्यकी अवशिष्ट आय "स्वराज्य" नामसे प्रसिद्ध होगी। छत्रपति महाराज शिवाजीके उपार्जित राज्यखण्ड आज तक स्वराज कहलाता था। बालाजी विश्वनाथने उसके बदले दूसरे अर्थमें उस शब्दका प्रवर्त्तन किया। सरदेशमुखी भिन्न और सभी प्रकारका स्वत्व तथा आय आजसे "स्वराज" कहलाने लगी। बालाजी विश्वनाथने उसके व्ययकी निम्नलिखित प्रकारसे व्यवस्था की—

(क) स्वराजकी सैकड़े पीछे २५) रु० आय राजा पावेंगे। इसका नाम 'राजबावती' रहेगा।

(ख) स्वराज्यके अवशिष्ट तीन-चतुर्थांशका नाम 'मोकासा' रहेगा। इसमेंसे दो अंश राजा अपने इच्छानुसार किसी दो कर्मचारीको देंगे। इसमेंसे स्वराज्यकी समस्त आयका सैकड़े पीछे ६ अंश एक व्यक्तिको दिया जायगा। यह अंश 'शाहोता' कहलायगा। महाराज शाहुने यह अंश पन्थ-सचिवको वंशपरम्पराक्रमसे दान किया था।

(ग) अवशिष्ट सैकड़े पीछे ६६ अंशका नाम 'आयेन मोकासा' रखा गया। इनमेंसे तीन अंश, राजा जिसे चाहें, दे सकते हैं। इस अंशका नाम 'नाड़गौड़ा' था।

(घ) स्वराज्यकी समस्त आयका अवशिष्ट ६६ अंश सरदारोंको जागीर देनेमें खर्च होगा।

(३) 'राजबावती' वसूल करनेका भार पेशवा, प्रतिनिधि और सचिव पर रहेगा।

मोकासाके मध्य दूसरेका प्राप्य अंश सचिव महाशय वसूल कर लेंगे। दूरस्थित तालुकासे राजा अपने कर्मचारियोंको भेज कर मोकासाका रुपया वसूल करावेंगे।

"नाड़गौड़ा" और "जागीर" जिन्होंने पाई है, उसके रुपये वे ही वसूल कर लेंगे।

(४) सरदारोंके मध्य आपसमें सद्भाव-वृद्धिके लिये एककी जागीरमें दूसरेका कतिपय स्वत्व रहेगा, यह व्यवस्था भी की गई।

इस नये नियमावलीके फलसे एकको क्षति वृद्धिके साथ दूसरेका स्वार्थ-सम्बन्ध घनिष्ठभावमें होनेके कारण मरहठा सरदारोंके मध्य एकता-संस्थापनका पथ परिष्कार हो गया और उसीके फलसे भविष्यमें मरहठोंका साम्राज्य सारे भारतवर्षमें फैल गया था।

ये सब नियम स्थापन करनेके सिवा मुसलमानविप्लवसे कृषक जो जर्जर हो गये थे, कृषिकार्यमें उन्हें उत्साह दिलानेके लिये मालगुजारीकी दर भी कुछ घटा दी गई थी। चोर-डकैतका भय दूर करनेके लिये उन्होंने कोई कसर उठा न रखी। राज्यकी आभ्यन्तर शासनव्यवस्थाकी श्रीवृद्धिमें लगातार परिश्रम करनेके कारण बालाजी विश्वनाथका स्वास्थ्य खराब हो गया। इस अवस्थामें भी उन्हें दो बार युद्धयात्रा करनी पड़ी थी। इसके बाद जलवायु बदलने और कुछ दिन आराम करनेकी इच्छासे वे महाराज शाहुकी अनुमति ले "सासवड़" ग्राममें जा कर रहने लगे। किन्तु वहां स्वास्थ्यमें कुछ भी परिवर्त्तन नहीं हुआ, वरन् दिनों दिन खराब ही होता गया। आखिर १७२० ई०के अग्रिलमासमें ( ग्राण्ट डफके मतसे-अक्तूबर

मासमें ) वे इहधामका परित्याग कर सुरधामको सिधार गये। बालाजीकी मृत्युका संवाद सुन कर शाहु बड़े दुःखित हुए थे।

बालाजी विश्वनाथ उतने समरकुशल तो नहीं थे, पर साहस, योद्धा और राजनीतिमें उन्होंने अच्छा नाम कमा लिया था। शाहुका मुगलराज-परिवारमें ही पालन-पोषण हुआ था, इस कारण वे विलासपरायणताके दास हो गये थे। बालाजी विश्वनाथ जैसे कार्यदक्ष पेशवासे यदि उन्हें सहायता नहीं मिलती, तो कभी भी सम्भव नहीं था, कि वे महाराष्ट्रदेशमें ऐसी प्रतिपत्ति लाभ कर सकते।

बालाजी विश्वनाथके मृत्युकालमें उनकी स्त्री राधाबाई, पुत्र बाजीराव और चिमाजी अप्पा उनके पास ही थे। इसके बाद १७५३ ई०में राधाबाईकी मृत्यु हुई। मृत्युकालमें बालाजीकी उमर करीब ५० वर्षकी होगी। बाजीराव और चिमाजीके सिवा उन्हें दो कन्या भी थीं।(१)

बाजीराव बल्लाल पेशवा—१६९९ ई०को श्रीवर्द्धन ग्राममें उनका जन्म हुआ। वे बचपनसे ही पिताके साथ लड़ाईमें जाया करते थे। इस कारण शौर्य और साहस किसी अंशमें अपने पितासे कम नहीं था। चन्द्रसेनके साथ बालाजीके विग्रहकालमें, दामाजी थोरतके विरुद्ध युद्धयात्रा कालमें और सैयद भाइयोंके कार्योद्धारके लिये दिल्लीगमनकालमें बाजीराव भी पिताके साथ थे। पिताकी मृत्युके पहले सैयदोंके प्रतिनिधि आलम अलीकी सहायता करनेके लिये वे खान्देश गये थे। पिताकी मृत्युके १५ दिन पीछे १७२० ई०की १७वीं अप्रिलको बाजीराव शाहुसे पेशवाके परिच्छादिके साथ उक्त पद प्राप्त किया। श्रीपतिराव प्रतिनिधि आदि कुछ राजपुरुषोंने इस विषयमें शाहुको कुछ और सलाह दी थी। किन्तु बालाजी विश्वनाथको कार्यावलीका स्मरण कर तथा वे ६।७ वर्षसे अधिक पेशवापदकी सुखभोग न कर सकेंगे, यह सोच कर महाराज शाहुने बाजीरावको पितृपद पर अभिषिक्त कर ही दिया।

पेशवा-पद पर प्रतिष्ठित होते ही बाजीरावने महाराज शाहुसे पूनामें अपनी वासस्थान निर्दिष्ट करनेकी अनुमति ली। पीछे अपनी माता और आत्मीयगणको पूनामें ला रखा। बापूजी श्रीपति नामक एक व्यक्ति पुरन्दर-दुर्गके अधिपति थे। बाजीरावने उन्हें पूनाके सूबेदार-पद पर नियुक्त किया। उन्होंने रम्भाजी जाधव नामक एक बुद्धिमान् व्यक्तिको बापूजीकी अधीनतामें रह कर पूना ग्रामको शहरमें परिणत करनेका भार सौंपा। उनकी चेष्टासे थोड़े ही वर्षोंके अन्दर पूनामें बहुसंख्यक व्यवसायी और कारीगर बस गये और पूना ग्राम शहरमें परिणत हो गया।

बाजीरावने जब पेशवाका पद पाया, उसी समय भारतवर्षकी राजनीतिक अवस्था कैसी थी, उसका संक्षिप्त परिचय यहां पर देना आवश्यक है। क्योंकि यह देनेसे पाठकवर्ग बाजीरावकी कार्य-प्रणालीका मर्म अच्छी तरह समझ सकेंगे।

इस समय मरहठा-सरदारोंका आत्मविग्रह बहुत कुछ शान्त हो गया था। परन्तु राजवंशके कलहमें कुछ सरदार तो शाहुके पक्षमें और कुछ कोल्हापुरके शम्भाजीके पक्षमें थे। इतना होने पर भी बालाजी विश्वनाथकी चेष्टासे शाहुका ही पक्ष मजबूत हो गया था और देशमें चोरों-डकैतोंकी बुनियाद भी रहने न पाई थी। दिल्लीके राजपरिवर्त्तन व्यापारमें मरहठोंने विशेष सहायता की थी जिससे महाराष्ट्र-शक्तिकी प्रतिपत्ति उत्तर भारतमें विशेषरूपसे प्रतिष्ठित हो गई थी।

भारतवर्ष मणिकाञ्चनकी जन्मभूमि है, यह संवाद पा कर पाश्चात्य वणिकोंने इसके पहले ही इस देशमें पदार्पण किया था। पहले पुर्त्तगीज वणिकोंका ही इस देशमें आगमन हुआ। किन्तु देशकी अवस्था देख कर उन्होंने थोड़े ही दिनोंके अन्दर वणिक्वृत्ति छोड़ दी और राजकीय व्यापारकी ओर ध्यान दिया। क्रमशः इस देशके राजाओंका छिद्रान्वेषण करके उन लोगोंके साथ रह कर शक्ति-परीक्षाकी वासना भी उनकी बलवती हो गई। पश्चिम समुद्रके तीरवर्त्ती बहुसंख्यक

(१) इनमेंसे बड़ी कन्या भानुबाईका 'इचलकरञ्जी' प्रदेशके जमींदार वेंकटराव घोरपड़ेके साथ और छोटी कन्या भागुबाईका बारामती नगरके प्रसिद्ध उत्तमर्ण बापूजी नायकके भाई आबाजी नायकके साथ विवाह हुआ था।

बन्दरों पर उन्होंने अधिकार कर लिया था। १७२० ई०को वाजीरावने राजकार्यमें प्रवृत्त हो कर देखा, कि पुर्त्तगीज लोग भी मरहठोंकी बलिष्ठ श्रेणीमें गिने जा सकते हैं।

पुर्त्तगीजोंकी समृद्धि देख कर फरासीस, ओलन्दाज और अंगरेज-वणिकोंने भी इस देशकी धन-सम्पत्ति लूटनेके लिये पश्चिम-भारतमें शुभागमन किया। गोआ, दायमन, दीउ, वम्बई, खम्बायत्, सार्टी, सूरत, चोल, वसई, पुंदिचेरी, राजापुर, वेंगुर्ले, कारिकल, यानान, चन्दननगर आदि स्थानोंमें इन सब वैदेशिक वणिकोंने अपनी अपनी कोठी खोली थीं। किन्तु १७२० ई० तक फरासीस अथवा अंगरेज लोग इस देशके राजकीय व्यापारमें हाथ नहीं डाल सके थे।

इधर उत्तर-भारतमें मुगलवादशाहकी अवस्था दिनों-दिन शोचनीय हो रही थी। सैयद भाइयोंकी चेष्टासे महम्मदशाह दिल्लीके सिंहासन पर अधिरूढ़ थे। वे आप जैसे विलासप्रिय और व्यसनासक्त थे उनके कर्मचारी भी वैसे ही नितान्त अकर्मण्य थे। सुतरां राजदरवार यथेच्छाचार और विलासव्यसनकी लीलाभूमि हो गया। प्रजाके ऊपर घोर अत्याचार होने लगा। राजस्व इतना कम वसूल होने लगा, कि वादशाहका दैनिक खर्च भी चलना कठिन हो गया। वादशाह ऋण लेने लगे। ऋण परिशोधके लिये प्रजाके ऊपर नया कर वैठाया जाने लगा। दुर्बल प्रजाका आर्त्तनाद सुननेवाला कोई भी न रह गया।

इस समय औरङ्गजेवकी अमलदारीके एक सुदक्ष राजनीति-विशारद सरदारने अपने वाहुवल और बुद्धिकौशलसे भारतवर्षमें मुसलमानोंके नष्टप्राय गौरव-की पुनःप्रतिष्ठा की। प्रवर्द्धमान महाराष्ट्रशक्तिकी गति रोकनेके लिये उन्होंने जो चेष्टा की, वह वहुत कुछ फली-भूत हुई। इस वीरवरका नाम था चिंगलीज खाँ वा निजाम-उल-मुल्क। सैयद भाइयोंने ही उन्हें मालवके सूवेदाररूपमें दाक्षिणात्य भेजा था। दिल्ली दरवारमें सैयदोंकी असाधारण प्रतिप्रत्ति वढ़ती जा रही है, यह देख कर वे दंग रह गये। वादशाहको करतलगत करनेकी उनकी जो उच्चाकांक्षा थी, उस पर पानी फेर गया। अब उन्होंने दाक्षिणात्यमें अपनी गोटी जमा कर वल-वृद्धिका सङ्कल्प किया। उन्होंने प्रथमतः खुल्लमखुल्ला विद्रोह-घोषणा और मालवसे ले कर नर्मदा किनारे तक सभी भूभाग पर चढ़ाई कर दी। आशीरगढ़ दुर्ग जीत कर अधिकांश मुगल सरदारको अपने दलमें मिला लिया। यह संवाद पा कर सैयद भाइयोंने दिलावर खाँ नामक एक सेनापतिको निजाम उल-मुल्कके विरुद्ध भेजा। औरङ्गावादसे हुसेनअलीके भतीजे आलमअलीने भी उन-के विरुद्ध युद्धयात्रा कर दी। आलमअलीकी सहायतामें खण्डेराव दभाड़े, दामाजी गायकवाड़, वाजीराव आदि महाराष्ट्रीय सेनापति गये थे। वाजीराव युद्धक्षेत्रमें उतरे थे या नहीं, कह नहीं सकते। पर अन्यान्य मरहठा सर-दारोंने इस युद्धमें विशेष शौर्यवीर्य दिखलाया था, ऐसा वर्णन मिलता है। इतना होने पर भी निजामके हाथ आलमअली और दिलावर खाँको परास्त होना पड़ा। उनकी हार सुन कर हुसेन-अलीने दिल्लीसे वादशाहको साथ लिये निजामके विरुद्ध यात्रा की। कहते हैं, कि राह-में वादशाहके इशारेसे ही उन्हें गुप्तघातकके हाथ प्राण गंवाने पड़े। इसके वाद उनके भाई अवदुल्ला भी कारा-गारमें ठूंस दिये गये।

इस प्रकार विना आयासके निजाम-उल-मुल्कका उन्नति-पथ साफ हो गया। वादशाह महम्मद शाहने उन्हें अपने प्रधान मंत्रीके पद पर वर कर दिल्ली वुलाया। किन्तु वीजापुरमें विप्लव खड़ा हो जानेसे १७२८ ई० तक उन्हें दिल्ली जानेका अवकाश नहीं मिला। जो कुछ हो, वाजीरावने पेशवाका पद पा कर देखा, कि मुसलमानोंके मध्य निजाम-उल-मुल्क ही उनके एकमात्र प्रधान प्रति-द्वन्द्वीरूपमें दाक्षिणात्य प्रदेशमें खड़े हैं।

पूर्ववर्णित विप्लवकालमें खान्देशसे मरहठोंके प्राप्य चौथ और सरदेशमुखी-संक्रान्त प्राप्य राजस्वके वसूलमें विघ्नवाधा होने लगी। पेशवा होते ही वाजीरावने सुना, कि खान्देशके मुगल लोग महाराष्ट्रीय मोकसदारोंको वसूल करनेमें वाधा देते हैं। १७२१ ई०में उन्होंने राम-चन्द्र गणेश नामक एक महाराष्ट्रीय सेनापतिको खान्देश और मालवप्रदेशमें चौथ और सरदेशमुखी स्वत्व वसूल करनेके लिये भेजा। रामचन्द्र गणेशको मुगलोंने प्राण-पणसे वाधा देनेमें कोई कसर उठा न रखी। तथापि वे

वाहुवलसे समस्त स्वत्व वसूल करके वापिस आये। दूसरे वर्ष भी वसूलमें वड़ी गड़वड़ी उठी जिससे वाजीराव उदाजी पवारको ससैन्य मालवप्रदेश भेजनेको वाध्य हुए। उदाजीने मालवके प्रत्येक परगनेके राजपुरुषके नामसे महाराज शाहुका आदेशपत्र लिया और १७२२-१७२३ ई०में मालवसे चौथ तथा सरदेशमुखी संक्रान्त प्राप्य वसूल कर लौटे। फिर दूसरे वर्ष उदाजी पवारके साथ वाजीरावने अपने छोटे भाई चिमनाजी अप्पाको मालवप्रदेशमें भेजा। वहांके सरदार राजा गिरिधरने लड़ाई करनेकी इच्छासे उन्हें रोका। आखिर वे युद्धमें हार खा कर भागे।

वाजीरावकी पूरी इच्छा थी, कि मालवदेशको अच्छी तरह जीत कर धीरे धीरे उत्तरभारतमें महाराष्ट्र-साम्राज्य फैलायेंगे। यदि उन्हें शौर्य और उत्साहका अवतार कहें, तो कोई अत्युक्ति नहीं। इस कारण प्रतिनिधि श्रीपतिराव उन्हें ईर्ष्याकी दृष्टिसे देखते थे। वाजीराव जिससे अपना विक्रम और कार्यदक्षता दिखा कर महाराज शाहुके अधिकतर प्रीतिभाजन न हो सके, इसके लिये वे हमेशा यत्न करते थे। महाराजके निकट जव कभी वाजीराव उत्तरभारत जानेकी वात उठाते, तव श्रीपतिराव ऐसी ऐसी युक्तिसङ्गत वातोंसे महाराजके कान भर देते थे, कि उनको यात्रा रुक जाती थी। कई वार ऐसी घटना हो जानेसे महाराज शाहुने इसकी निष्पत्ति करनेके लिये एक सभा की। दरवारमें सभी सरदार और सामन्त उपस्थित हुए। प्रतिनिधिने पहले वाजीरावके प्रस्तावका उल्लेख कर उसके प्रतिवादमें बहुत-सी वातें कहीं। उन्होंने कहा,--

"पेशवाने अपने पक्षका वलावल विना सोचे विचारे ही हिन्दुस्तान (उत्तर-भारत) जीतनेका प्रसङ्ग उठाया है। सच पूछिये, तो अभी हम लोगोंमें ऐसी शक्ति नहीं, कि सामान्य विद्रोहका भी दमन कर सकें निजामकी महावली पराक्रमी सेना हम लोगोंके द्वार पर आ कर युद्धके लिये प्रार्थना करती है। उन लोगोंकी रणकण्डूति निवृत्त करनेकी हम लोगोंमें शक्ति नहीं। अधिक क्या, अपना प्राप्य चौथ और सरदेशमुखी स्वत्व ही हम लोग निर्विरोध वसूल नहीं कर सकते। ऐसी हालतमें हम लोगोंको उचित है, कि विदेश जीतनेमें प्रवृत्त न हो कर पहले स्वराज्यको ही दृढ़ वनानेकी कोशिश करें। कोल्हापुरके शम्भाजीके साथ हम लोगोंका जो विरोध है, उसकी मीमांसा और कर्णाटक अञ्चलमें महात्मा शिवाजीने जो राज्य वसाया था, उसका पुनरुद्धार न करके उत्तर-भारतकी चढ़ाई करना, मैं राज्यके पक्षमें जरा भी हितकर नहीं समझता। पेशवाकी तरह हम लोगोंमें भी शौर्य और साहस है, पर विदेश जा कर शौर्यप्रकाश करनेका यह उपयुक्त समय नहीं है।"

वाजीराव एक सुवक्ता थे। उन्होंने प्रतिनिधिके इस प्रतिवादके उत्तरमें ओजस्विनी भाषामें जो लम्बी चौड़ी वक्तृता दी उसका मर्मार्थ इस प्रकार है,—"प्रतिनिधिका उपदेश वड़ा ही विस्मयकर है। वर्त्तमानकालकी प्रकृत अवस्थासे वे विलकुल अनभिज्ञ हैं। यथार्थमें मुगल साम्राज्यरूप महातरु अभी जीर्णावस्थाको प्राप्त हुआ है। उसके मूलमें कुठाराघात करनेका इससे उपयुक्त अवसर और कभी नहीं मिल सकता। कारण, मुगलवादशाह अभी मरहठोंके मुखापेक्षी हुए हैं। वीरश्रेष्ठ मरहठोंकी ही सहायतासे वे अपने अधिकारकी रक्षा करनेकी चेष्टा करते हैं। ऐसी अवस्थामें यदि मरहठा-वीर अपनी वीरता दिखा दें, तो सम्भव है, कि सारा भारतवर्ष उनके कवलमें आ जायगा। केवल निजाम-उल-मुल्कके भयसे मुगलराज्य पर अपनी गोटी जमानेका ऐसा सुयोग छोड़ देना मैं कभी भी सङ्गत नहीं समझता। इस प्रकार दुम दवानेसे किस प्रकार राज्यकी वृद्धि होगी? परलोकगत महाराज शिवाजी दौलतावादमें औरङ्गजेव जैसे प्रवल शत्रुके रहते हुए भी बीजापुर और गोलकुण्डाके विरुद्ध युद्धयात्रा करनेसे वाज नहीं आये थे और उक्त सुलतानोंको अच्छी तरह दमन करनेके पहले उन्होंने कर्णाटक जीतनेका सुअवसर नहीं छोड़ा था। महाराज शम्भाजीकी मृत्युके वाद महाराज राजारामको भी इस प्रकार अनेक वार साहस दिखलाने पड़े थे। प्रतिनिधिकी तरह यदि वे भीरुता दिखलाते, तो क्या कभी सम्भव था, कि वे कार्यसम्पादन कर सकते थे? फलतः निजाम-उल-मुल्कसे भय करनेका कोई भी कारण नहीं है। कोल्हापुरके

शम्भाजीके साथ जब चाहें, तभी सन्धि करके कर्णाटककी व्यवस्था कर सकते हैं। पहले हिन्दुओंके निजस्व हिन्दुस्तान जब हम लोगोंने वैदेशिकोंको भगा कर अलौकिक यश कमा लिया है और ईश्वरकी कृपासे मुगलोंके हाथसे नष्टप्राय स्वराज्यका उद्धार भी किया है, तब इस महाराष्ट्रीय सेनाके वीर्यबलसे हम लोग हिमालय-शिखर पर अवस्थित "अटक" में महाराष्ट्रीय विजय-पताका अवश्य फहरा सकेंगे। उच्चपद पर प्रतिष्ठित रह कर यदि महान् कार्य न कर सका, तो राज्यका उच्चपद पानेका फल ही क्या?(१) महाराज! आप मुझे केवल सनदपत्र दीजिये। मैं नूतन सैन्यदल गठन करके मुगल-साम्राज्य पर अवश्य अधिकार करूंगा। निजाम-उल्-मुल्कको दमन करनेका भार भी मेरे ही ऊपर रहा। समग्र यवनराज्यका उच्छेद कर भारतवर्षमें सर्वत्र हिन्दूराज्य स्थापन करनेकी महात्मा शिवाजी महाराजकी विशेष इच्छा थी। अकाल मृत्युके कारण उनका वह उद्देश्य सिद्ध होने न पाया। महाराज ( शाहु )-के पुण्यबलसे मैं वह कार्य किये दिखाता हूं। विशेषतः पितृदेवके साथ उत्तरभारत जा कर मैं वहांकी अवस्था अपनी आंखोंसे देख आया हूं। हिन्दुस्तानके देशीय राजाओंके साथ इस विषयमें पहले ही हम लोगोंकी सन्धि स्थापित हो चुकी है। अभी केवल महाराजका आदेश होनेसे ही मैं उस कार्यको सिद्ध कर सकता हूं। कर्णाटक और कोल्हापुरके शम्भाजीका व्यापार यदि प्रतिनिधि महाशय विशेष गुरुतर समझते हों, तो अभी जो सेना सज्जित है, उसे ले कर कुछ बड़े बड़े सरदारोंके साथ वे उस ओर यात्रा कर सकते हैं। उत्तर-भारत-विजयका भार महाराजका आदेश पाने पर मैं अपने ऊपर लेता हूं।"

बाजीरावकी ऐसी उत्साह और उत्तेजनापूर्ण वक्तृता सुन कर महाराज शाहु बड़े प्रसन्न हुए और उनकी भूरी प्रशंसा करते हुए बोले, "बालाजी पन्थके औरससे आप जैसे शौर्यशाली और कार्यदक्ष व्यक्तिका जन्मग्रहण सम्भव-पर है। आप जैसे कर्मचारी जिनकी अधीनतामें हैं, उनके लिये हिमालयके ऊपर पारस्थित किन्नरखण्डमें भी विजय-पताका फहराना कोई आश्चर्य नहीं। उनके हिन्दुस्तान-विजयकी बात निहायत ही तुच्छ है। अतएव आप उत्तरभारतको जांय, निजाम उल-मुल्क और कर्णाटक विजयका भार हम लोगोंके ऊपर रहा।" इतना कह कर महाराज शाहुने खिलअत दे कर बाजीरावको सम्मानित किया। उस दिनके दरबारमें बाजीरावने जो ओजस्विनी वक्तृता दी थी, उससे महाराष्ट्रीय सरदार-समाजमें उनको वाहवाही होने लगी। सातारके दरबारमें प्रतिनिधि श्रीपतिरावका जो गौरव और प्रभुत्व था, इस घटनासे उसका बहुत कुछ ह्रास हो गया। महाराज शाहु भी बाजीरावके एकान्त पक्षपाती हो गये, और उन्हें उत्तरभारत-विजयका सनद-पत्र भेज दिया। १७२५ ई०में यह घटना घटी थी।

राजसभामें बाजीरावने जैसी वीररसपूर्ण वक्तृता दी थी, उनका शौर्य और साहस भी वैसा ही था। वे ऐसे सुस्थकाय और कष्टसहिष्णु थे, कि चढ़ाई कालमें वे कभी कभी आठ दश दिन तक घोड़े परसे उतरते ही नहीं थे और कच्चे चने तथा मकईको हाथसे चूर कर वही खा कर रह जाते थे। उनकी बुद्धि भी अतीव विशाल थी। राजकार्यमें उनके जैसे धुरन्धर व्यक्ति महाराष्ट्र भरमें कोई नहीं था। वे अमायिक और कुछ कुछ विलासप्रिय भी थे।

उत्तर-भारतमें महाराष्ट्र-क्षमता फैलानेके लिये उन्होंने जिस सैन्यदलका गठन किया; उसमेंसे बहुतोंने पीछे विशेष प्रसिद्धि पाई थी। उन लोगोंके मध्य मल्हारराव होलकर, राणोजी सिन्दे ( सिन्धिया ), गोविन्दराव बुन्देला और उदाजी पवार आदिके नाम विशेष उल्लेख-योग्य है।(१) ये लोग ( उदाजी पवारको छोड़ कर )

(१) बाजीरावकी यह बात प्रतिनिधिके हृदयमें मानो तीरसी चुभ गई

(१) मल्हाररावके पिता-पुत्र जिलान्तर्गत नीरा नदीके किनारे होळ नामक एक ग्राम है, उसी ग्रामके चौगुला वा ग्रामरक्षकके अधीन काम करते थे। मेष-पालन उनका पुरुषानुक्रमिक व्यवसाय था। मल्हारराव बचपनमें मेष चराते थे। युवावस्थामें उन्होंने महाराष्ट्रीय सैनिक विभागमें प्रवेश किया। बाजीरावने उनकी बुद्धिमत्ताका परिचय पा कर उन्हें अपने सैन्यदलके अन्तर्गत कर लिया। पीछे उनकी धीरे

तो गरीब खानदानके, पर बाजीरावके साथ रह कर उन्होंने इतिहासमें अमरत्व प्राप्त कर लिया है।

महाराज शाहुसे सनद पा कर बाजीरावने पहले मालवविजयके लिये दो बार यात्रा की। दोनों ही बार उन्होंने राजा गिरिधरको हराया और कर देनेके लिये वाध्य किया। युद्धमें जयलाभ करनेके बाद जो लूटपाट-का आरम्भ हुआ उसमें बाजीरावको खासी रकम हाथ लगी। मल्हारराव होलकर, राणोजी सिन्दे और उदाजी पवारने इस युद्धमें विशेष वीरता दिखाई थी, इस कारण बाजीरावने उन्हें मालवका चौथ और सरदेशमुखोके रुपये वसूल करनेका वंशपरम्परागत अधिकारपत्र प्रदान किया तथा सेनाखर्चके लिये 'मोकसा' नामक आयका अर्द्धांश (इनमेंसे होलकर सैकड़े पीछे २२॥), सिन्दे २२॥) और पवार १०)के हिसाबसे) लेनेका हुक्म दिया (१७२५ ई०)।

महात्मा शिवाजीकी चेष्टासे कर्णाटक मराठोंके अधिकारमें आ गया था। निजाम-उल्-मुल्कने दाक्षिणात्यकी सूबेदारी पाते ही उस प्रदेशको अपने हाथ कर लिया था। उसका पुनरुद्धार करनेके लिये प्रतिनिधि बड़े उत्सुक थे। बाजीराव मालवको जीत कर जब लौटे, तब प्रतिनिधि महाशयके अनुरोधसे महाराज शाहुने उन्हें कर्णाटक पर चढ़ाई करनेका हुक्म दिया। इस समय कर्णाटककी यात्रा करना बाजीरावने अच्छा नहीं समझा और महाराज शाहुके निकट अपना अभिप्राय प्रकट किया, तो भी प्रतिनिधिको प्रसन्न करनेके हेतु उन्हें उसी समय युद्धयात्रा करनी पड़ी। फलतः कर्णाटकसे सरदेशमुखी और चौथ वसूल तो हुआ सही पर उस प्रदेशके अस्वास्थ्यकर जलवायुके दोषसे महाराष्ट्रीय सैनिकोंमेंसे बहुतोंकी जान गई (१७२६ ई०में)।

बाजीरावकी गति रोकना सहज नहीं है, यह देख कर निजाम-उल्-मुल्क एक नया कौशलजाल फैला कर मराठोंके अभ्युदय-निवारणकी चेष्टा करने लगे। सच पूछिये, तो इस समय मराठे लोग भी निजाम-उल-मुल्कके एकमात्र डरके कारण थे। दिल्ली-दरबारमें प्रधानता लाभ करना ही उनके जीवनका आज तक प्रधान लक्ष्य था। किन्तु अभी वह लक्ष्य परिवर्त्तित हो गया। कारण, १७२२ ई०में दिल्ली जा कर उन्होंने बादशाही दरबारकी जैसी शोचनीय अवस्था देखी, उससे उनका लक्ष्य फलीभूत होवे, ऐसा उन्हें प्रतीत नहीं हुआ। वे थोड़े ही दिनोंके अन्दर दिल्लीसे पदत्याग कर दाक्षिणात्य आये। यहां उन्होंने अपनी उच्चाकाङ्क्षाकी परितृप्तिका स्वतन्त्र क्षेत्र प्रस्तुत करनेका सङ्कल्प किया। उन्होंने पहले दिल्लीके बादशाहके विरुद्ध विद्रोहघोषणा करके अपनेको दाक्षिणात्यके स्वाधीन अधिपति बतला कर प्रचार कर दिया। दिल्लीके बादशाहका उन्हें जरा भी भय न था। दाक्षिणात्यमें अक्षुण्ण प्रताप जमानेमें उन्होंने मराठोंको ही कण्टकस्वरूप समझा। इस कारण मराठोंको अधःपात करना ही अभीसे उनके जीवनका मूलमन्त्र हुआ।

मराठे लोग मालवको जीत कर गुजरात और उत्तर-भारतमें अपनी धाक जमानेकी कोशिश कर रहे हैं, यह देख कर निजाम मन ही मन कुछ सन्तुष्ट हुए थे। कारण उन्होंने समझा था, कि मराठोंकी दृष्टि उत्तर-भारतकी ओर आकृष्ट होनेसे बलसञ्चय करनेका उन्हें अवकाश मिल जायगा। अलावा इसके बादशाहके साथ मराठोंका विग्रह होनेसे दोनों दलको दुर्बलता होनेकी सम्भावना है—अन्ततः बादशाहकी शक्ति अवश्य ही ह्रास होगी। किन्तु केवल यही सोच कर वे निश्चिन्त न

---

धीरे उन्नति होती गई और वे एक विशाल भूखण्डके अधीश्वर बन बैठे।

राणोजी सिन्दे—ग्वालियरके सिन्दिया वंशके आदिपुरुष। ये पहले मुगलोंके अधीन काम करते थे। मुगलोंकी अवनतिका सूत्रपात और स्वजातिका अभ्युदय देख कर इन्होंने पेशवा बालाजी विश्वनाथके यहां बारगी वा अश्वारोहीका कार्य ग्रहण किया। किन्तु सामान्य भृत्यभावमें ही इन्होंने अनेक दिन व्यतीत किये थे। राणोजीकी निष्ठा देख कर बाजीरावने उनकी तरक्की कर दी। मल्हाररावके साथ इनका विशेष सद्भाव था।

गोविन्दराव बुन्देला रत्नगिरि जिलान्तर्गत नेवर ग्रामके कुलकरणीके पुत्र थे। पिताकी मृत्युके बाद इन्होंने अन्नकष्टसे पीड़ित हो बाजीरावका सेवकत्व ग्रहण किया। कार्यतत्परताके गुणसे ये बुन्देलखण्डके सूबेदार बनवाये गये।

बैठे, वरन् उन्होंने मराठोंके हाथसे आत्मरक्षाका एक और उपाय सोच रखा।

मुगल-बादशाहकी दी हुई सनदके बलसे मराठे लोग प्रतिवर्ष निजामके राज्यसे चौथ और सरदेशमुखी विषयक कर वसूल करते और तदुपलक्षमें प्रतिवर्ष उन्हें निजामके राज्यमें जाना पड़ता था। यह रोकनेके लिये उन्होंने शाहुके निकट एक प्रस्ताव लिख भेजा, कि महाराज यदि निजाम-राज्यका चौथ और सरदेशमुखीका स्वत्व छोड़ दें, तो निजाम उन्हें एक मरतबे कुछ करोड़ नगद रुपये और उनके शासनाधीन इन्दापुरके निकटस्थ कुछ परगने निष्कर जागीर-स्वरूप प्रदान करेंगे। बाजीराव इस प्रस्ताव पर कभी भी सहमत नहीं होंगे, यह निजामको अच्छी तरह मालूम था। अभी बाजीराव कर्णाटदेश लड़ाई करने गये थे, इसी कारण ऐसे अवसरमें उन्होंने शाहुके निकट यह प्रस्ताव लिख भेजा था। राजसभामें निजामके प्रस्तावका समर्थन करनेके लिये वे श्रीपतिराव प्रतिनिधि महाशय थे जिन्हें निजामने रेवाके अञ्चलमें जागीरका लोभ दिखा कर वशीभूत कर लिया था। लघुमति प्रतिनिधिने महाराज शाहुको समझाया, कि निजामके प्रस्तावके अनुसार कार्य करनेसे मराठोंको विशेष लाभ होगा। इस कारण सरलमति शाहुने उस प्रस्ताव पर अपनी सम्मति दे दी।

इस समय सहसा कर्णाटक-विजय प्राप्त करके बाजीराव सातारा लौटे। इस घटनाका विषय सुनते ही वे निजामकी चाल अच्छी तरह समझ गये। उन्होंने शाहु महाराजको समझाया, कि किसी भी कारण निजाम-राज्यमें चौथ और सरदेशमुखीका स्वत्व न छोड़ें। छोड़नेसे उक्त राज्यमें हमलोगोंकी प्रतिपत्तिकी हानि होगी। इससे निजामको जो मराठोंका डर है, वह जाता रहेगा और तब उन्हें हम लोगोंके विरुद्ध गुप्त षड़यन्त्र करनेका अवसर मिल जायगा। इस पर शाहुने उक्त प्रस्ताव पर अपनी असम्मति प्रकट की। प्रतिनिधिके ऊपर महाराज बड़े बिगड़े और इस कारण बाजीरावके साथ प्रतिनिधि वैरभाव रखने लगे।

इस कौशलजालको व्यर्थ होते देख निजामने एक दूसरी चाल चली। उन्होंने कोल्हापुरके शम्भाजीका पक्ष ले कर महाराष्ट्र-समाजमें गृह-विवादानल प्रज्वलित करनेकी चेष्टा की। वर्षके शेषमें जब शाहुके कर्मचारी चौथ और सरदेशमुखी वसूल करनेके लिये निजामराज्य उपस्थित हुए तब निजामने कहा, "महाराज शाहु और महाराज शम्भाजी दोनों ही हमसे चौथ मांगते हैं। ऐसी अवस्थामें महाराष्ट्रराज्यके प्रकृत उत्तराधिकारी कौन हैं, जब तक इसका निर्णय नहीं होगा, तब तक हम चौथ और सरदेशमुखीके रुपये किसीको भी नहीं दे सकते।" इतना कह कर निजामने महाराज शाहुके कर्मचारियोंको स्वराज्यसे निकाल दिया। निजामकी यह चाल भी बाजीरावके निकट न चली। उन्होंने कहा, कि चौथ वसूल करनेकी बादशाही सनद जिनके नाम पर है, निजाम उन्हींको चौथ देनेके लिये बाध्य हैं। शाहुने उनकी युक्तिकी सारवत्ता समझ कर निजामके कार्यकी बड़ी निन्दा की। पीछे उन्होंने निजामके विरुद्ध युद्धयात्रा करके चौथ और सरदेशमुखी वसूलका हुकुम दिया। १७२७ ई०के नवम्बर मासमें बाजीरावने राज्यके सभी योद्धाओंको ले कर युद्धयात्रा कर दी। इधर निजाम भी युद्धके लिये तैयार थे।

इस समय निजामके साथ जो युद्ध हुआ, उसमें बाजीरावने असाधारण वीरता दिखलाई थी। उन्होंने पहले बुहरनपुरको लूटा और उसे भस्मसात् करनेके अभिप्रायसे नगरकी ओर कदम बढ़ाया। यह देख कर निजाम अपने दलबलके साथ बुहरनपुरकी रक्षाके लिये चल दिये। निजामकी सारी सेना उस ओर गई है, यह देख कर उन्होंने थोड़ी-सी सेना बुहरनपुर भेजी और आप प्रधान प्रधान सेनापतियोंके साथ सहसा गुजरातमें घुस पड़े। वहांके सूबेदार सरबुलन्दको युद्धमें जर्जरित कर सारे गुजरातको अच्छी तरह लूटा। इधर निजाम सूबेदार सर बुलन्दकी बाट जोह रहे थे। पीछे जब उन्हें मालूम हुआ, कि बाजीरावने गुजरात पर आक्रमण कर दिया है, तब उन्होंने झट पूनाकी चढ़ाई कर दी। यह खबर पाते ही बाजीरावने बड़ी तेजीसे उनका पीछा किया। निजामने बाजीरावको अपनी पीठ पर देख पूनाकी यात्रा रोक दी और बाजीरावके साथ युद्ध ठान दिया। सुचतुर बाजीराव उनके साथ विविध खण्ड युद्धोंमें क्रमशः

पश्चात्पद हो कर गोदावरी-तीरवर्त्ती एक विकट स्थानमें आ पहुंचे। निजाम अपनी भावी विपद् बिलकुल समझ न सके। बाजीरावने निजाम-पक्षीय सेनाके चतुष्पार्श्व-वर्त्ती जङ्गलको दग्ध कर उन लोगोंके आश्रय-ग्रहणका पथ बन्द कर दिया। इसके बाद महाराष्ट्रकी सेनाने चारों ओरसे उन्हें घेर लिया। अब दोनोंमें घमसान लड़ाई छिड़ गई। निजामका तोपखाना मराठोंकी अपेक्षा उत्कृष्ट था, इस कारण अनेक महाराष्ट्रसेना विनष्ट हुई। इस पर भी बाजीरावने उस स्थानका परित्याग नहीं किया और निजामका सैन्यदल जिससे खाद्यादिका संग्रह न कर सके, इस ओर विशेष ध्यान दिया। अभी निजामको अपनी विपद् सूझ पड़ी। उनके साथ कोल्हापुरके शम्भाजी, चन्द्रसेन जाधव, राव रम्भा निम्बालकर आदि मराठा सेनापति थे। निजाम उन लोगोंकी सहायतासे बाजी-रावका पराभव खर्व करनेके लिये महाराज शम्भाजीसे अनुरोध करने लगे। किन्तु उन लोगोंके मध्य नाना विषयोंमें मतभेद हो जानेके कारण निजामके दलमें बड़ी गड़बड़ी उठी। इधर निजामकी सेना पेटकी चिन्तामें थी, उधर बाजीरावके सैन्यदलसे सन् सन् शब्द करती हुई गोली बहुतोंको यमपुर भेजने लगी। अब कोई उपाय न देख निजामने सन्धिका प्रस्ताव किया। अनेक तर्कवितर्कके बाद निम्नलिखित शर्ते स्थिर हुईं—

(१) निजाम कोल्हापुरके शम्भाजीका पक्ष छोड़ दें।

(२) निजाम राज्यमें जो सब महाराष्ट्रीय कर्मचारी प्रतिवर्ष चौथ वसूल करने जाते हैं, उनकी रक्षाके लिये निजाम अपने राज्यके कुछ दुर्ग मराठोंको दें।

(३) चौथ और सरदेशमुखीके जितने रुपये बाकी पड़ गये हैं, बहुत जल्द चुकती कर दें।

इस प्रकार सन्धि स्थापित हो जानेके बाद निजामने बाजीरावको अभ्यर्थित करनेके लिये अपने शिविरमें बुलाया। असाधारण साहससम्पन्न बाजीराव केवल दो तीन नौकरोंके साथ शत्रु-शिविरमें गये। यह घटना १७२८ ई०में घटी। इसी समय बाजीरावने सेना-की खर्च चलानेके लिये सिन्दे (सिन्दिया) और होलकर-को १२ परगने जागीर स्वरूप दिये।

गुजरात पर मराठे लोग बहुत दिनोंसे दांत गड़ाये हुए थे। निजामके साथ प्रथम युद्धकालमें बाजीरावने एक बार गुजरात पर आक्रमण किया था। १७२९ ई०में उन्होंने काफी सेना साथ दे अपने भाई चिमनाजी अप्पाको गुज-रात भेजा और पीछे आप भी वहां गये। उन्होंने सर-बुलन्द खाँ को कहा, कि यदि गुजरातका चौथ और सर-देशमुखी वसूल करनेका स्वत्व मराठोंको मिले, तो वे गुजरातकी शान्तिरक्षाका भार ग्रहण करेंगे। सरबुलन्द खाँने इसे स्वीकार कर जो सन्धि की, उसके अनुसार,—

(१) सूरत प्रदेश छोड़ कर अवशिष्ट समस्त गुज-रातका चौथ और सरदेशमुखीका स्वत्व महाराज शाहुको दिया गया।

(२) गुजरात-वासीको चोर डकैतोंके हाथसे बचानेके लिये महाराष्ट्रपति सर्वदा २५सौ अश्वारोही गुजरातमें रखनेको राजी हुए।

(३) गुजरातके विद्रोह-प्रिय जमींदारोंको कोई भी महाराष्ट्रीय किसी भी प्रकारसे सहायता नहीं दे सकेंगे।

इस सन्धिके समय बाजीरावने सेनापति त्रिम्बकराव दभोड़को वहांके मोकसा और सरदेशमुख स्वत्वका एक अंश दिये।

इस समय मालवके राजा गिरिधरने महाराष्ट्रोंको चौथ न दे कर शत्रुता कर ली। इस कारण दोनोंमें युद्ध चला। राजा गिरिधर मारे गये। इस पर दिल्लीके बादशाहने दायबहादुर नामक अपने एक आत्मीयको मालव भेजा। नवीन सूबेदारके शौर्यबलसे मराठोंको पीछे हटना पड़ा, पर पीछे जब चिमनाजी अप्पा, पिलाजी जाधव और मल्हारराव पहुंचे, तब मराठोंकी विजय हुई और दाय-बहादुर युद्धमें वीरगतिको प्राप्त हुए।

इसके बाद महम्मद खाँ बङ्गश नामक एक सेनापति-के ऊपर मालवका शासन-कर्तृत्व सौंपा गया। इलाहा-बादप्रदेश भी उन्हींके शासनाधीन था। बुन्देलखण्ड नामक राज्य इन्हीं दो राज्योंके मध्य अवस्थित था। इसके पहले छत्रपति शिवाजीके उपदेशानुसार क्षत्रिय-वीर छत्रसालने इस देशमें हिन्दूराज्य बसाया था। महम्मदखान इस हिन्दूराज्यको नष्ट करनेके लिये जी जानसे कोशिश करने लगे। राजा छत्रसाल पुनः पुनः युद्ध करके भी प्रभावशाली महम्मद खाँका आक्रमण रोक न

सके। अब निरुपाय हो और बाजीरावको हिन्दुओंका एकमात्र बन्धु समझ छत्रसालने उनसे सहायता मांगी और निम्नलिखित मर्म पर एक श्लोक लिख भेजा,—"पूर्वकालमें बराहसे आक्रान्त हो गजराज जिस प्रकार विपन्न हो गया था, हम लोग भी आज उसी प्रकार विपन्न हो गये हैं। बुन्देलागण बाजी हारने पर है, इस समय हे बाजीराव! उन लोगोंकी लाज रखो।"

यह कातरोक्तिपूर्ण श्लोक पढ़ कर बाजीरावका हृदय मुसलमानोंके ग्राससे विपन्न हिन्दूराज्यकी रक्षा करनेके लिये व्याकुल हो उठा। स्वयं दलबलके साथ महम्मदखाँके विरुद्ध यात्रा कर दी। वहां अपने पराक्रमबलसे बङ्गशको अच्छी तरह हराया और बुन्देलखण्डको स्वाधीन हिन्दू-राज्य माननेके लिये उन्हें बाध्य किया। समर-विजयी बाजीराव जब छत्रसालसे मिलने गये, तब वृद्ध राजाने प्रेमाश्रुपूर्ण नयनसे उन्हें आलिङ्गन किया और सबोंके सामने उन्हें अपना तृतीय पुत्र कह कर स्वीकार किया। इस युद्धमें पराजित शत्रुके प्रति मराठोंने सद्भाव किया था। इस विपद्से छत्रसालने जो उद्धार पाया था, इस कृतज्ञतामें उन्होंने बाजीरावको यमुना-तीरवर्त्ती झाँसी नामक दुर्ग और उसके आस पासकी सवा दो लाख रुपये आयकी भूसम्पत्ति प्रदान की। यह घटना १७२६ ई०की २२वीं अप्रिलको हुई थी।

१७३३ ई०में छत्रसालके मृत्युकालमें बाजीराव उनसे मिलने गये थे। उस समय राजाने उन्हें और भी एक लाख दश हजार रुपये आयका राज्यांश दान किया। गोविन्दराव बुन्देला नामक एक ब्राह्मण पर ३ लाख ३० हजार रुपये आयके प्रदेशका शासनभार अर्पण किया गया। काल्पी और सागर आदि नगर गोविन्दरावसे स्थापित हुए। बुन्देलखण्ड अञ्चलमें महाराष्ट्रशक्तिकी जड़ गोविन्दरावके बाहुबलसे ही मजबूत हुई थी। पानीपतके युद्धमें उनकी मृत्यु हुई।

इसके पहले निजाम बाजीरावके हाथसे पराजित हुए थे, इस कारण वे बदला चुकानेके लिये अवसर ढूंढ़ रहे थे। बाजीरावके साथ उनकी सन्धि हो चुकी थी और उनमें ऐसी शक्ति भी नहीं, कि उनका मुकाबला खुल्लमखुल्ला कर सकें। इस कारण वे छिपके बाजीरावके प्रतिद्वन्द्वियोंको सहायता देनेकी चेष्टा कर रहे थे। इस समय गृहविवाद हो जानेसे निजामका भाग्य खुल गया। गुजरातमें १७२६ ई०को सरबुलन्द खाँके साथ जो सन्धि हुई थी, उसमें बाजीरावने सहगामी सेनापति त्रिम्बकराव दभाड़के मतामत ग्रहण नहीं किया। पहलेसे ही बाजीरावकी तमाम प्रतिपत्ति देख कर वे उनसे डाह करते आ रहे थे। इस घटनासे वे अपनेको अपमानित समझ कर बाजीराव पर बड़े असन्तुष्ट हुए।

निजाम तो मौका ढूंढ़ ही रहे थे, कि किसी तरह फूटदेवीका आगमन हो। अब वैसा ही आ गुजरा। दोनोंमें मनमुटावका हाल सुन कर वे बड़े प्रसन्न हुए और इस विद्वेषाग्निमें इन्धन फेंकनेकी प्राणपणसे कोशिश करने लगे। सेनापति त्रिम्बकरावने जब देखा, कि निजाम उनकी सहायता करनेको तैयार हैं, तब वे बाजीराव पर आक्रमण करनेका आयोजन करने लगे। उनकी उत्तेजनासे पिलाजी गायकवाड़ आदि कई एक सेनापति भी बागी हो गये। अब सबोंने मिल कर ३५ हजार सेनाके साथ बाजीरावका सर्वनाश करनेके लिये गुजरातसे पूनाकी यात्रा कर दी। त्रिम्बकरावने ढिंढोरा पिटवा दिया, कि बाजीरावकी प्रतिपत्ति हदसे ज्यादा हो जानेके कारण महाराज शाहुकी शक्ति थोड़े ही दिनोंमें ढीली पड़ जायगी। इस कारण वे पेशवाका दर्प चूर्ण करके शाहुकी क्षमता बढ़ानेके लिये युद्ध कर रहे हैं और अनेक प्रसिद्ध मराठा-सेनापतियोंने भी इस कार्यमें साथ दिया है। कहना नहीं पड़ेगा, कि यह सुनते ही बहुतेरोंने सेनापति त्रिम्बकका पक्ष अवलम्बन किया। बाजीराव यह संवाद पा कर जरा भी विचलित न हुए। उन्होंने, जहां तक हो सका, बड़ी फुर्त्तीसे सैन्यसंग्रह करके सेनापतिके विरुद्ध यात्रा कर दी। उन्होंने घोषणा की कि, "सेनापति हिन्दू होते हुए निजामकी बातमें पड़ कर महाराष्ट्र राज्यमें गृहविवादकी सूचना करते हैं। अतएव जो प्रकृत स्वराज्यके मङ्गलकामी हैं, उन्हें सेनापतिके विरुद्ध अस्त्रधारण करना कर्त्तव्य है।" इस घोषणाके फलसे बाजीरावके दलकी बहुत कुछ पुष्टि हुई।

१७३० ई०के सितम्बरमासमें बाजीराव और चिमनाजी अप्पाने आत्मरक्षाके लिये १८ हजार सेना ले कर

सेनापति त्रिम्बक दभाड़ेके विरुद्ध कूच किया। गुजरात पहुंच कर उन्होंने पहले सेनापतिके साथ सन्धिका प्रस्ताव उठाया। किन्तु गृह-विवाद अनर्थका मूल है, इसे न समझ कर तथा पेशवाको भीत जान सेनापतिने लड़ाई ठान दी। बड़ोदाके निकटवर्ती दभई नामक स्थानमें दोनों पक्षमें तुमुल संग्राम हुआ। निजाम-उल्-मुल्कसे सहायता पानेकी जो आशा थी, सो नहीं हुई। बाजीरावके अद्भुत सैनापत्यके गुणसे ३५ हजार सेना रहते हुए भी शत्रुओंकी हार हुई। स्वयं सेनापति भी युद्धमें मारे गये। पिलाजी गायकवाड़के दो पुत्र भी इस युद्धमें वीरगतिको प्राप्त हुए। स्वयं पिलाजी आहत हो कर भागे। होल्कर और सिन्दियाने इस युद्धमें विशेष विक्रम दिखलाया था। (१७३१ ई० फरवरी)

पेशवा गुजरातका बन्दोबस्त कर आये, तब प्रतिनिधिने महाराजके निकट बाजीरावकी चुगली खाई, सेनापतिके मरने पर महाराज बड़े ही दुःखित हुए। किन्तु बाजीरावने जब सभी घटना सुना दी, तब वे निजाम पर बहुत बिगड़े। उन्होंने सेनापतिके पुत्र यशवन्तरावको सैनापत्य प्रदान कर बाजीरावके साथ मेल करा दिया। फिर भी कभी जिससे कोई कलह होने न पावे इसके लिये उन्होंने दोनोंसे प्रतिज्ञापत्र लिखवा कर ले लिया। तभीसे गुजरातका सम्पूर्ण शासन-भार सेनापतिके ऊपर अर्पित हुआ। मालवमें बाजीराव सर्वेसर्वा हुए। बात यह ठहरी, कि गुजरातके राजस्वका अर्द्धांश बाजीरावके हाथसे राजकोषमें भेजा जायगा और सरबुलन्द खाँसे प्राप्य अन्यान्य प्रदेशोंकी आय सेनापति स्वयं राजसरकारमें भेजेंगे। इस समय पिलाजी गायकवाड़के साथ भी बाजीरावका मेल हो गया और गायकवाड़ने शाहुसे 'सेनाखास खेल'-की उपाधि पाई।

सेनापति त्रिम्बकराव दभाड़े प्रति वर्ष श्रावणमासमें देशविदेशके पण्डितोंको बुला कर उन्हें योग्यतानुसार दक्षिणादि दिया करते थे। उनकी मृत्युके बाद यह कार्य बन्द हो गया। पीछे बाजीरावने उसे फिर जारी किया। इस कार्यमें वार्षिक ६०।७० हजार रुपये खर्च होते थे। उनके पुत्र बालाजी बाजीराव पेशवाकी अमलदारीमें वह खर्च बढ़ा कर १६ लाख रुपये कर दिया गया था। अङ्गरेजोंने भी १८५१ ई० तक यह दानकार्य निभाया था। उसके बादसे उस रुपयेका एकांश शास्त्रालोचनाप्रिय ब्राह्मण-परिवारको देनेमें और शेष दक्षिणा "प्राइज कमिटी" और 'दक्षिणा फेलोशिप' परीक्षामें खर्च होने लगा। "दक्षिणा-प्राइज-कमिटी" से आज भी महाराष्ट्र-भाषामें उत्कृष्ट ग्रन्थलेखकको योग्यतानुसार ५०से ५०० रु० तक पुरस्कारमें दिये जाते हैं।

सेनापतिके साथ झगड़ा मिट जानेके बाद बाजीरावने निजामको इस गृह-विवादका मूल समझा और तब वे उनके विरुद्ध युद्धयात्राका आयोजन करने लगे। यह देख कर निजाम डर गये और सन्धिका प्रस्ताव पेश किया। स्थिर हुआ, कि निजाम इसके बाद मराठोंके किसी भी काममें हाथ नहीं डाल सकते और बाजीराव स्वाधीन भावमें समस्त दाक्षिणात्य पर आधिपत्य करेंगे।

दूसरे वर्ष बाजीराव जब मालव गये, तब दोनोंमें साक्षात् हो कर यह स्थिर हुआ, कि मालव जाते आते समय बाजीरावकी सेना खान्देशस्थित निजामके अधिकारमें उपद्रव नहीं कर सकती तथा निजाम भी चौथ और सरदेशमुखीका रुपया बिना तगादाके पेशवाको प्रतिवर्ष देनेमें बाध्य हैं।

इसके बाद जञ्जिराके सिद्दियोंके साथ महाराष्ट्रपतिका विवाद खड़ा हुआ। महाराज शाहुने श्रीपतिरायको उनके विरुद्ध भेजा। किन्तु वहां उनकी हार हुई। अब शाहुने मालवसे बाजीरावको बुला भेजा। बाजीरावने राणोजी सिन्दे और मलहारराव होलकरको मालवका भार दे कर जञ्जिराके लिये प्रस्थान कर दिया। युद्धमें सिद्दि पराजित हुए। उस अञ्चलके ११ मुहल्लोंकी आयका अर्द्धांश मराठोंको मिला। रायगढ़ आदि पांच प्रसिद्ध दुर्ग भी उनके हाथ लगे। इस कार्यसे सन्तुष्ट हो महाराज शाहुने बाजीरावको रायगढ़ और निकटवर्ती प्रदेशोंका आधिपत्य प्रदान किया।

अनन्तर उत्तर-भारतकी ओर जो बाजीरावकी दृष्टि आकृष्ट हुई, उसके कतिपय कारण थे। प्रथमतः गुजरात और मालव जीतनेके बाद बाजीरावने उस प्रदेशका चौथ और सरदेशमुखी स्वत्वके सभी पत्र बादशाहसे मांगे। बादशाहने पहलेकी प्रतिश्रुति (अर्थात् बालाजी विश्वनाथ-

को उन दोनों प्रदेशके चौथ आदिको सनद देनेकी जो बात थी, उसे भूल कर वाजीरावके प्रस्तावको नामंजूर किया और सर-बुलन्द खाँने वाजीरावको वह स्वत्व दिया था, इस कारण उन्हें पदच्युत और अवज्ञात किया गया। उनके स्थान पर योधपुरके राजा अभयसिंहको गुजरातका सूबेदार बना कर भेजा। अभयसिंह बड़े क्रप्रकृतिके आदमी थे। उन्होंने अपने पिताकी हत्या कर सिंहासन दखल कर लिया था। उन्होंने पिलाजी गायकवाड़को परास्त कर पीछे गुप्तघातक द्वारा उन्हें मरवा डाला। इस घटनासे मराठे लोग डरे नहीं, बरन् अत्यन्त उत्तेजित हुए। अभयसिंहको मराठोंका प्रताप अच्छी तरह मालूम था, इसलिये वे जान ले कर भागे। इसके बाद महम्मद खाँ बङ्गशकी मृत्युके बाद जयपुरके राजा सवाई जयसिंह मालवके सूबेदार बना कर भेजे गये, उनके साथ वाजीरावका सद्भाव था। उनकी सहायता से वाजीरावने बादशाहको मौखिक भावमें मालवका अस्थायी अधिकार प्राप्त किया। किन्तु गुजरात और मालवके चौथ तथा सरदेशमुखीकी लिखित सनदके लिये प्रार्थना करने पर भी उन्हें नहीं मिली। इन सब कारणोंसे १७३५ ई०में उन्होंने जब सिद्दिके विरुद्ध अभियान किया, तब सिन्दे और होलकरको आगरे तक मुगल-प्रदेश पर आक्रमण करनेका हुकुम दे दिया था।

इन सब कारणोंके सिवा और कोई भी कारण न था। वाजीरावकी सेना और सामन्त अधिक हो जानेके कारण वे ऋणी हो गये थे। सेना असन्तुष्ट हो गई, कारण उन्हें समय पर तनखाह न मिलने लगी। अब वाजीराव भारी विपद्‌में पड़ गये। महात्मा रामदास स्वामी जिस प्रकार राजनीति और धर्मनीति विषयमें छत्रपति महात्मा शिवाजीके गुरु थे, उसी प्रकार ब्रह्मेन्द्रस्वामी नामक एक महापुरुष वाजीरावके गुरु और राजनीतिक परामर्शदाता रहे। नितांत विपन्न हो कर वाजीरावने उन्हें पत्र लिखा। उत्तरमें स्वामीजीने लिख भेजा, "विपद्‌के समय धैर्य खोना तुम्हारे जैसे व्यक्तिको उचित नहीं है। तुम मालवदेश पर अच्छी तरह अधिकार कर दिल्ली चढ़ाईकी चेष्टा करो। ऐसा होनेसे अर्थका कष्ट जाता रहेगा, म्लेच्छदमन और हिंदू-साम्राज्यका विस्तार होगा।" इत्यादि उत्साह और उपदेशपूर्ण पत्र पढ़ कर वाजीरावने ढाढ़स बांधा और दिल्लीकी ओर अग्रसर होनेका संकल्प किया।

वाजीरावके आदेशसे महाराष्ट्रसेना मालवसे ले कर चम्बलनदीके किनारे तक फैल गई। मल्हारराव होलकरकी अधीनतामें एक दल सेना आगरा पार हुई। उन लोगोंका ताण्डव-नृत्य देख कर बादशाह शङ्कित हो गये। प्रधान मन्त्री खान-दौरानने सन्धिका प्रस्ताव करके भेजा। बादशाहके साथ सलाह करके वे वाजीरावको मालवके चौथ और सरदेशमुखी तथा गुजरातके सरदेशमुखी स्वत्वकी सनद देनेके लिये प्रस्तुत हुए। परन्तु बादशाहके अधीन तुराणी सरदारोंकी प्रतिबन्धकतासे वह प्रस्ताव मंजूर नहीं हुआ। इस पर खान-दौरानने वाजीरावको सूचित किया, कि बादशाह अपनी सन्धिके बदलेमें चम्बल नदीके दक्षिणाञ्चलस्थित मुगलशासित प्रदेशसे वार्षिक १३ लाख रुपये देने और पश्चिममें बूंदी कोटासे ले कर पूर्व बुधावर तक समस्त राजपूत-शासित प्रदेशोंसे वार्षिक १० लाख ६० हजार रुपये कर वसूल करनेका अधिकार देनेको तैयार हैं। वाजीरावको शेषोक्त अधिकार देनेका उद्देश यह था, कि ऐसा होनेसे महाराष्ट्र और राजपूत आपसमें लड़ कर मर मिटेंगे और तब मुसलमानोंको अपने प्रनष्टगौरवके पुनरुद्धारका अच्छा अवसर मिलेगा। किन्तु वाजीराव इस पर सन्तुष्ट न हुए और अधिकके लिये प्रार्थना करने लगे। उन्होंने इस बार जो सब स्वत्व बादशाहसे मांगे थे, उनमेंसे एक विशेष उल्लेखयोग्य है। हिन्दुओंके प्रधान तीर्थ मथुरा, प्रयाग, काशी और गया ये चार प्रदेश जिससे विधर्मी मुसलमानोंके हाथसे निकल कर मराठोंके शासनाधीन हों, इसके लिये वाजीरावने बादशाहसे विशेष अनुरोध किया। परन्तु बादशाहको यह मंजूर नहीं हुआ। अलावा इसके एक और स्वत्वमें भी कुछ कसर रह गई। खान्-दौरानने वाजीरावसे छह लाख रुपये उपढौकन-स्वरूप ले कर सारे दाक्षिणात्यके "सरदेशपाण्डे" नामक पदका स्वत्व प्रदान किया। इस स्वत्वके अनुसार दाक्षिणात्य-स्थित निजाम-उल-मुल्क द्वारा शासित प्रदेशोंकी समस्त आयके ऊपर सैकड़े पीछे ५) रु०के हिसाबसे वसूल

करनेका अधिकार बाजीरावको मिला। निजामके साथ खानदौरानको पटती नहीं थी, इस कारण उन्होंने निजाम-का अपमान करनेके लिये ही यह स्वत्व बाजीरावको दिया था। निजामके ऊपर अपनी धाक जमानेका बाजी-रावने यह सुअवसर हाथसे नहीं छोड़ा और इस कारण बड़ी खुशीसे बादशाहको छह लाख रुपये दे कर यह स्वत्व खरीद लिया। निजाम बाजीरावके प्रति पहलेसे ही विद्वेष रखते थे, अब उनका विद्वेष और भी बढ़ गया। इधर बादशाहने जब देखा, कि बाजीरावको सब मांगें पूरी नहीं हुईं और मराठोंकी क्षमता दिनों दिन बढ़ती हो जा रही है, तब उन्होंने आत्मरक्षाके लिये किसी और उपायका अवलम्बन करना चाहा। उन्होंने निजाम-उल-मुल्कको बन्धुभावमें एक पत्र लिखा और महाराष्ट्र-चढ़ाईको रोकनेके लिये सहायता मांगी। निजामका जो कुछ अपराध था सो बादशाहने अभी माफ कर दिया। इस पर निजामके आनन्दका पारावार न रहा। वे फौरन दलबलके साथ बादशाहकी सहायता करनेके लिये उत्तर-भारतकी ओर चल दिये।

यह संवाद पा कर बाजीरावने ससैन्य दिल्लीकी यात्रा कर दी। खानदौरानकी अधीनतामें बादशाही फौज उनकी गति रोकनेके लिये आगरा गई। अयोध्यामें सूबेदार सादत खाँने अकस्मात् एक दल सेना ले कर मराठों पर धावा बोल दिया। बहुतसी मराठी-सेना मारी गईं, होलकर यमुना तैर कर पार हो गये। इस जीत पर सादत खाँ फूले न समाये और उन्होंने बाद-शाहको एक पत्र इस प्रकार लिख भेजा, "हम लोगोंने दो हजार मराठी-सेनाको युद्धक्षेत्रमें मार डाला है। मल्-हारराव होलकर बड़ी बुरी तरहसे घायल हुए हैं। एक मराठा-सेनापति हम लोगोंके हाथसे मारा गया है। मराठे जान ले कर भागे हैं। भागते समय यमुना पार करनेमें दो हजार मराठी-सेना डूब मरी है।" सच पूछिये, तो ये सब बातें बिलकुल झूठी थीं। किन्तु इस संवाद पर दिल्ली-दरबारमें आनन्दस्रोत बह गया। बाजीरावका दर्प चूर्ण हुआ, यह जान कर दिल्लीके उमराव उत्सव करने लगे। आगरेमें जो महाराष्ट्रीय दूत था, उसे मार भगाया गया। (१७३६ ई०)

उस समय बाजीराव राजपूतानेमें थे। वे बुधा-वरके राजपूत राजाको युद्धमें परास्त कर उनसे कर ले कर और वहां अपना आधिपत्य जमा कर मलहाररावकी सेनासे मिलने आ रहे थे। इसी समय उन्हें मालूम हुआ, कि होलकर-युद्धमें परास्त हुए हैं। वे लम्बी लम्बी टांगें मारते हुए दिल्लीके निकट पहुंचे। यहां उन्होंने महाराष्ट्र-दूतकी अवमाननाके प्रतिकारस्वरूप दिल्ली नगरीको भस्मसात् कर डालेंगे, ऐसी घोषणा कर दी। सारी दिल्लीमें हलचल मच गई। लोग भयसे विह्वल हो पड़े। किंतु बाजीरावने न तो दिल्लीको लूटा और न भस्मसात् ही किया, वरन् बादशाहके निकट संधि-प्रस्ताव लिख भेजा। बादशाहकी मर्यादारक्षाके लिये ही बाजीरावने उस नृशंस-कार्यमें हाथ नहीं डाला। किंतु वहांके अमीर उमरावने कुछ और समझ लिया था। वे लोग बाजीरावको भयभीत समझ आठ हजार सेनाके साथ उन पर टूट पड़े। अब दोनोंमें जो युद्ध चला, उसमें करीब छः सौ मुगलसेना निहत हुईं। मुगलपक्षीय एक सरदार आहत और एक सेनापति निहत हुए। उनके एक हाथी और दो हजार घोड़े मराठोंके हाथ लगे। बाजीरावकी बहुत थोड़ी सेना इस युद्धमें विनष्ट हुई थी (१७३७ ई०)।

अब दिल्लीके उमराव होशमें आये। उन्होंने बाद-शाहकी ओरसे बाजीरावके साथ सन्धिकी बात उठायी। इस समय बाजीराव गङ्गा और यमुनाके दोआब पर अधिकार करनेकी चेष्टामें थे। परन्तु शाहु महाराजने उन्हें कोङ्कणमें पुर्त्तगीजोंका सामना करनेके लिये सहसा बुला लिया। इस कारण बाजीरावको बादशाहके साथ सन्धि कर बहुत जल्द साताराको लौटना पड़ा। इस सन्धिमें बाजीरावको मालवप्रदेशका एक छत्र अधिकार और युद्धव्ययस्वरूप १३ लाख रुपये मिले।

इधर महाराष्ट्र-नौसेनापति आंग्रेके साथ पुर्त्तगीजों-का मनोमालिन्य हो जानेसे आंग्रेने महाराज शाहुसे सहायता मांगी। महाराजके आदेशसे बाजीराव पुर्त्त-गीजोंके विरुद्ध खड़े हो गये। कुलाबाके निकट दोनों-में मुठभेड़ हुई, आखिर मराठी-सेनाकी ही जीत हुई (१७३७ ई०)।

कुलावाके पुर्त्तगीजोंको परास्त कर बाजीरावने सालसेट ( Salsette ) और बेसिन ( Bassein ) पर आक्रमण कर दिया। इसमें बेसिनके निकटवर्त्ती घोड़वन्दर-दुर्ग मराठोंके हाथ लगा। पीछे थानानगरमें घेरा डाला गया। यह स्थान भी बाजीरावने पुर्त्तगीजोंसे ले लिया। अनन्तर उन लोगोंके वन्दरा नामक सेना-निवास पर बाजीरावकी दृष्टि पड़ी। बाजीराव यदि वन्दरा पर आक्रमण कर दें, तो सम्भव है, कि वे बम्बई पर भी धावा बोल देंगे, इस भयसे अङ्गरेज लोग चुपकेसे पुर्त्तगीजोंकी सहायता कर रहे थे। पुर्त्तगीजोंको युद्धमें परास्त करनेके लिये पेशवाने समरदक्ष अरबी, मावली और हेटकारियोंको अपनी सेनामें भर्त्ती किया। किन्तु वन्दरा पर आक्रमण करनेके पहले ही उन्हें खबर लगी कि मराठोंके विनाशके लिये दिल्लीमें नाना प्रकारके उपाय और षड़यंत्र हो रहे हैं। अतः उन्हें पुर्त्तगीज-दमनका परित्याग कर दिल्लीकी ओर यात्रा करनी पड़ी।

इसके पहले वादशाहकी सहायता करनेके लिये निजाम उल्-मुल्क ससैन्य दिल्ली बुलाये गये थे। निजामको इस कार्यमें उत्साह देनेके लिये वादशाहने उनके लड़केको मालव और गुजरातप्रदेशकी सूवेदारी दी थी। दिल्लीमें बाजीरावके हाथसे वादशाही सेनाकी हार होनेके बाद निजाम-उलमुल्क दलवलके साथ उत्तर-भारत जा धमके। वादशाहने बाजीरावके साथ जो संधि की थी, उसे वे भूल कर निजामको मराठोंके विरुद्ध उत्तेजित करने लगे। अपने सामन्त-राजाओंको भी उन्होंने निजामकी सहायता करनेका आदेश किया। बूंदीके राजाके सिवा और सबोंने निजामका साथ दिया। दिल्लीश्वरके समस्त सामन्त-राजाओंको साथ ले जब वे गङ्गा-यमुनाके दोआब होते हुए मालव पहुंचे, उस समय उनके पास ३४ हजार सेना थीं। इधर बाजीराव बड़ी तेजीसे प्रायः ८० हजार सेनाके साथ नर्मदा उत्तीर्ण हुए। उस समय सिरोञ्ज नामक स्थानमें निजामका अड्डा था।

१७३८ ई०के जनवरीमासमें भूपाल नामक स्थानमें दोनोंमें मुठभेड़ हुई। पहले दिनके युद्धमें ही निजाम पक्षके ५सौ राजपूत मारे गये। शत्रुपक्षके ७सौ घोड़े मराठोंके हाथ लगे। मराठी-सेना १सौ निहत और ३सौ आहत हुई थीं। दूसरे दिन जो युद्ध हुआ उसमें मुसलमानोंकी १५सौ सेना मारी गई थीं। बाजीरावने असाधारण दक्षताके साथ निजामको चारों ओरसे घेर लिया। निजामने विपद् जान कर वादशाहसे सहायता मांगी। किन्तु खान-दौरानके साथ मनोमालिन्य और वादशाहका उनके प्रति आन्तरिक विराग रहनेके कारण दिल्लीसे सहायता न मिली। अब निजामके सहकारी राजपूतोंने बाजीरावकी शरण ली। किन्तु निजामको शिक्षा देनेके लिये उन्होंने पहले उनकी बात पर कान नहीं दिया। इस समय रसद भी घट चली थी जिससे निजाम दिनों दिन दुवले पतले होते जा रहे थे। उनके पुत्र नासिरजङ्गको जब यह खबर लगी, तब वे सेनाके साथ पिताकी सहायतामें आ रहे थे, किन्तु बाजीरावके आदेशसे उनके भाई चिमनाजी अप्पाने उन्हें रास्तेमें ही रोक दिया। अब निजामने रक्षाका कोई उपाय न देख २४ दिन तक कष्ट झेलनेके बाद बाजीरावकी शरण ली। दोनोंमें सन्धि स्थापित हुई। शर्त यह ठहरी, कि समस्त मालवदेश और नर्मदा तथा चम्बलके मध्यवर्त्ती प्रदेश वे वादशाहको कह सुन कर मराठोंको दिला दें तथा लड़ाईका खर्च ५० लाख रुपये भी दे दें। ये सब शर्तें मंजूर कर निजामने बाजीरावके हाथसे त्राण पाया ( १७३९ ई०की फरवरी )। इस युद्धके फलसे मालवमें महाराष्ट्रका अधिकार निष्कण्टक हो गया।

इधर कोङ्कणमें पुर्त्तगीजोंके साथ मराठोंका पुनः विवाद खड़ा हुआ। चिमनाजी अप्पा और सिन्देके आक्रमणसे पुर्त्तगीज तंग तंग आ गये, जिससे उन्हें तारापुरमें युद्धघोषणा कर देनी पड़ी। इस युद्धमें पुर्त्तगीजोंको ही हार हुई ( १७३९ ई०में )। इस समय राघोजी भोंसला, महाराज शाहुकी अनुमतिके विना पूर्व कटकसे ले कर उत्तर-प्रयाग तकके प्रदेशोंमें लूट पाट करके अपनी शक्ति वढ़ा रहे थे। अतः उनका दमन करनेके लिये बाजीरावको एक दल सेना भेजनी पड़ी। किन्तु सेनापतिकी मूर्खतासे वह सैन्यदल पराजित हो लौट आया। अब बाजीरावने स्वयं राघोजीके विरुद्ध यात्रा करनेका सङ्कल्प किया। किन्तु इसी बीच दिल्ली अञ्चलमें राजनीतिक विप्लव खड़ा हुआ। जिससे बाजीराव उत्तर-

भारत जानेको वाध्य हुए। वाजीरावको संवाद आया, कि इराणके वादशाह नादिरशाहने दिल्ली पर आक्रमण कर मुगलोंका पराभव और मयूरसिंहासन अधिकार कर लिया है। उनके हाथ निजाम पराजित, सादत खाँ वन्दी और खानदौरान् निहत हुए हैं। केवल इतना ही नहीं, वे एक लाख सेनाके साथ दाक्षिणात्य पर चढ़ाई करनेका उद्योग कर रहे हैं। इस संवादसे वाजीराव जरा भी विचलित न हुए, वरन् दूने उत्साहसे नादिरशाहको रोकनेके लिये तैयार हो गये। उन्होंने नासिरजङ्गको पत्र लिखा, कि नादिरशाह हिंदू-मुसलमान दोनोंके ही शत्रु हैं। अतएव इस समय हम लोगोंको गृहविवाद भूल कर उनकी गति रोकना सर्वथा कर्त्तव्य है। उन्होंने चिमनाजी अप्पाको भी खवर दी, कि वे अभी कोङ्कणमें पुर्त्तगीजोंका दमन स्थगित रखें और दलवलके साथ नादिरकी गति रोकनेके लिये मेरा साथ दें। नादिरशाह जिससे चम्वल नदी पार न कर सके, इसके लिये वाजीराव विलकुल तैयार हो गये।

नादिरशाहने दिल्ली पर क्यों चढ़ाई की तथा वे यहांके अधिवासियोंके साथ किस तरह पेश आये, इस विषयकी आलोचना करना यहां पर अप्रासङ्गिक होगा। तोभी इस सम्बन्धमें एक वात कह देना आवश्यक है। नादिरशाह भारतवर्ष पर आक्रमण करनेके जो सब आयोजन कर रहे थे वह दिल्लीदरवारको वहुत दिन तक मालूम न हो सका। यहां तक, कि सिंधुनदीके ऊपर पुल वना कर पञ्जाव घुसनेके पहले तकका हाल दिल्लीवासीको कुछ भी मालूम नहीं था। इसका एकमात्र कारण वाजीरावका डर था। वाजीरावका दमन करना जरूरी है, दिल्लीदरवार केवल इसी आयोजनमें उलझा हुआ था। नादिरशाहकी ओर किसीको भी दृष्टि न थी। ऐसे ही सुअवसरमें नादिरशाह विना रोक टोकके दिल्ली तक घुस गये थे।

नादिरशाहके भारत-आक्रमणका कारण भले ही कुछ हो सकता हो, पर भारतको सम्पत्ति लूटना उनका एक प्रधान उद्देश्य था। तदनुसार वे दिल्ली लूट कर प्रायः १४० करोड़ धनरत्नादिके साथ स्वदेशको लौटे। अतः वाजीरावको उनके विरुद्ध युद्धयात्रा करनेकी आवश्यकता न हुई।

इस समय कोङ्कणमें पुर्त्तगीजोंके साथ एक प्रसिद्ध युद्धमें चिमनाजी अप्पाकी जीत हुई। इस युद्धका विवरण और मराठोंके साथ पुर्त्तगीजोंके कलहका कारण यहां पर संक्षेपमें देना आवश्यक है।

१८वीं शताब्दीके प्रारम्भमें गोआ, दमन, दीउ, दभोल, सालसेइट, वेसिन आदि स्थानोंमें पुर्त्तगीजोंका अधिकार जम गया था। वे लोग केवल इन सव स्थानोंमें दुर्गादि वना कर निश्चिन्त हो वैठे थे, सो नहीं। वहांके अधिवासियोंके प्रति धर्मसम्वन्धमें यत्परोनास्ति अत्याचार भी करते थे। वे लोग रोमन कैथलिक धर्मावलम्वी थे, इस कारण वलपूर्वक दूसरेको क्रिस्तान वनाना उनका धर्मकार्य समझा जाता था। विधर्मियोंके प्रति अत्याचार करके उन्हें ईसा-धर्ममें लानेके लिये उन्होंने अपने देशमें एक सभाकी स्थापना की थी। भारतमें भी उसकी एक शाखा खुल गई थी। जो विधर्मी ईसा-धर्मको सहजमें माननेको तैयार नहीं होते, उन्हें सभाके सदस्य कैद करते, उपवासादि क्लेश देते, वेंत मारते, उत्तप्त वरतन पर सुलाते, उनके अङ्ग पर जलती हुई वत्ती रख देते. इस प्रकार तरह तरहके उत्पात किया करते थे। सच पूछिये, तो ईसाइयोंने इस समय भारत आ कर जैसा अत्याचार आरम्भ कर दिया था, वैसा और किसी भी विधर्मीने नहीं किया। हिन्दूकी वात तो दूर रहे, मुसलमानोंके प्रति भी उनका अत्याचार भीषण था। पुर्त्तगीजोंने अपने अधिकृत स्थानोंके समस्त हिन्दू-वासियोंको नाना प्रकारकी यन्त्रणासे उत्पीड़ित करके ईसा-धर्मावलम्वी वनाया था।

पुर्त्तगीजोंके अत्याचारसे जर्ज्जरित हो हिन्दू लोगोंने वोरिया वधना ले कर महाराष्ट्र-शासित देशमें आश्रय लिया था। वहुतोंने तो दुःसह अत्याचारके हाथसे हमेशाके लिये छुटकारा पानेके लिये समुद्रमें कूद कर प्राणविसर्जन किये। जिन्होंने विद्रोही हो कर उनके कार्यमें वाधा डालनेकी कोशिश की थी, वे सवंश मार डाले गये। आखिर वचे खुचेने नितान्त उत्यक्त हो महाराष्ट्रपति शाहु और पेशवा वाजीरावकी शरण ली। उन वेचारोंने आश्रयदाताके निकट यह कह कर एक आवेदनपत्र भेजा, कि महाराष्ट्रपति जव हिन्दूधर्मके रक्षक हैं, तव विधर्मी पुर्त्तगीजोंसे हम लोगोंकी रक्षा करना उनका

कर्त्तव्य है। यह आवेदनपत्र पा कर महाराज शाहुने पुर्त्तगीजोंके हाथसे हिंदूधर्मियोंकी रक्षा करनेके लिये बाजीराव और चिमनाजी अप्पाको कोङ्कण-देश भेजा। इस समय महाराष्ट्र-नौसेनापति आंग्रेने पुर्त्तगीजोंके विरुद्ध शाहुसे सहायताके लिये प्रार्थना की थी। पीछे बाजीरावकी सहायतासे यद्यपि आंग्रेकी पुर्त्तगीजों पर जीत हो गई थी, तोभी बाजीरावने जो स्वदेश न लौट कर पुर्त्तगीजोंके अन्यान्य नगरों पर आक्रमण किया था, उसका कारण पूर्वकथित आवेदनपत्र था। पुर्त्तगीजों-का दमन करनेके लिये गुरु ब्रह्मेन्द्रस्वामीने भी चिमनाजी और बाजीरावको उत्साहित कर पत्र लिखा था। पुर्त्त-गीजोंके हाथसे हिंदूधर्मियोंकी रक्षाके लिये ही बाजी-रावके दिल्ली यात्रामें बाध्य होने पर भी, चिमनाजी अप्पाने बहुत दिनों तक कोङ्कणको नहीं छोड़ा। पुर्त्त-गीजोंका अच्छी तरह अधःपात करना ही उनका उद्देश्य था, इस कारण पूरे दो वर्ष युद्ध करके उन्होंने सालसेट आदि अनेक प्रदेश जीत लिये थे। मराठोंने जैसी वीरता और कभी नहीं दिखलाई थी, सो पुर्त्तगीजोंके साथ युद्धमें दिखला दी।

दो वर्ष तक नाना स्थानोंमें छोटी छोटी लड़ाइयोंके बाद १७३९ ई०में मराठोंने बेसिन पर चढ़ाई कर दी। तीन मास घेरा डालने पर भी दुर्ग उन लोगोंके हाथ न लगा। पुर्त्तगीजोंने यूरोपसे सहायता मंगाई थी। उनके तोपके सामने महाराष्ट्रीय-सेना बार बार छत्रभङ्ग होने लगी। मराठोंने सुरंग करके बारूद द्वारा दुर्गप्राचीर उड़ा देनेकी चेष्टा की थी। किन्तु फल कुछ भी न निकला। पीछे चिमनाजी अप्पाने एक दिन दुर्ग जीतनेकी प्रतिज्ञा करके अपने सरदारोंसे कहा, "तुम लोग यदि दुर्गमें प्रवेश नहीं कर सकते, तो मुझे तोपके मुंह पर बांध कर गोलीके साथ दुर्गके भीतर फेंक दो।" यह सुनते ही दृढ़ अध्यवसायके साथ सबोंने मिल कर पुनः दुर्ग पर धावा बोल दिया। इस बार मराठोंकी जीत हुई। मराठोंने बेसिनके दुर्गस्थित क्रोसचिह्नको विलुप्त कर अपनी जातीय पताका फहराई (१७३९ ई० १६वीं जून)। इस युद्धमें मराठोंने जैसा शौर्य दिखलाया था, कि पुर्त्तगीजोंको दांतों ऊंगली काटनी पड़ी थी। इस युद्धमें पुर्त्तगीजोंकी ७सौ और मराठोंकी ५ हजार सेना वीरगतिको प्राप्त हुई थीं। कुल मिला कर दो वर्षके भीतर पुर्त्तगीजोंके साथ युद्धमें १४ हजार महाराष्ट्र-योद्धा हताश हुए थे। किन्तु उसका फल यही हुआ, कि गोआ और उसके आस पासके प्रदेश छोड़ कर पुर्त्त-गीजोंके अधिकृत और सभी स्थान मराठोंके हाथ लगे। उसके साथ साथ हिन्दुओंके निर्यातन-भोगका भी अवसान हुआ था। बेसिन-दुर्ग पर अधिकार करते समय दुर्गाधिपति-परिवारकी एक महिला महा-राष्ट्रीय-सैनिकवृन्दके कवलमें आ गई। किन्तु चिमनाजीने उसे सम्मानपूर्वक अपने आत्मीयगणके निकट भेज दिया। बेसिनके ईसाइयोंसे चिमनाजी अप्पा-की प्रशंसा सुननेमें आती है।

इधर नादिरशाहके चले जानेके बाद दिल्लीकी अवस्था ऐसी शोचनीय हो गई, कि बाजीराव यदि इस समय कोशिश करते तो मुगल-साम्राज्यकी राजधानीमें महाराष्ट्र-विजयपताका अवश्य उड़ती और मुगल-बादशाहीका नाम निशान नहीं रहता। किन्तु उन्होंने ऐसा नहीं किया। अन्ततः कुछ दिनके लिये दिल्लीके सिंहासन पर साक्षी-गोपालस्वरूप एक बादशाहको रखना उन्होंने अच्छा समझा। दिल्लीश्वरकी इस विपन्न दशामें भी बाजी-रावने एक वश्यतास्वीकारपत्रके साथ उनके निकट १०१ मोहर उपढौकन स्वरूप भेजीं। उस पत्रको स्वीकार कर बादशाहने हाथी घोड़े परिच्छदादि द्वारा बाजीरावका सम्मान किया। किन्तु निजाम-उल-मुल्कके साथ भूपालमें जो सन्धि हुई, उसमें बाजीरावको मालव-प्रदेशकी नूतन सनद देनेकी शर्त थी, पर वह शर्त पूरी नहीं हुई। इस पर बाजीरावने कोई छेड़छाड़ करना अच्छा नहीं समझा।

इस समय भी सिन्दे-होलकर आदि बाजीरावके सरदार कोङ्कणसे लौट कर उनसे मिल न सके। इस कारण इसी बीचमें बाजीरावने राजपूत और बुन्देलखण्डके राजाओंके साथ मित्रता कर ली। निजामके विरुद्ध फिर-से यात्रा करनेके उद्देश्यसे ही उन्होंने राजपूत राजाओं-से सन्धि कर ली थी। दाक्षिणात्यसे निजामका अस्तित्व लोप करना ही उनका इस समय प्रधान उद्देश्य हो

गया था। किन्तु तदुपयोगी आयोजनका उनमें अभाव था। अलावा इसके राघोजी भोंसले और दामाजी गायकवाड़ उनके प्रति विद्वेष रखते थे। उन लोगोंके साथ शत्रुता हो जानेसे ही वाजीरावको इस समय कुछ व्यतिव्यस्त होना पड़ा था। परन्तु थोड़े ही दिनोंके अन्दर उन्होंने राघोजीके निकट जा कर निजामके सम्बन्धमें अपना अभिप्राय प्रकट किया और उनसे मित्रता कर ली। उन्हें यह भी लोभ दिया, कि निजामका यदि हम लोग उच्छेद कर सकें, तो लूटमें जो कुछ माल हाथ लगेगा उसका एक भाग आपको मिलेगा।

अब राघोजीका ध्यान कर्णाट-विजयकी ओर आकृष्ट हुआ। निजाम उस समय भी उत्तरभारतमें थे। इस कारण वाजीरावने दाक्षिणात्यमें उनके पुत्रके साथ युद्ध ठान दिया। इस युद्धमें पहले वाजीरावकी ही हार हुई थी, पर पीछे नासिरजङ्ग अच्छी तरह परास्त हुए। किन्तु नासिरजङ्ग भी वैसे व्यक्ति नहीं थे, कि सहजमें पीठ दिखाते। इस कारण वाजीरावको बहुत दिनों तक उनके साथ युद्ध-व्यापारमें लिप्त रहना पड़ा। इन सब युद्धोंमें उनकी जीत तो हुई पर उससे महाराष्ट्र-राज्यको कोई विशेष स्थायी लाभ दीख न पड़ा। अतः वाजीरावने नासिरके साथ प्रतिष्ठान-नगरमें एक सन्धि कर ली। इस सन्धिके फलसे नर्मदा-तीरवर्त्ती दो प्रदेश उन्हें निजामके पुत्रसे मिले।

नासिरजङ्गके साथ युद्धका परिणाम उनके इच्छानुसार नहीं हुआ, यह देख वे बड़े क्षुण्ण हुए। क्रमागत युद्ध-व्यापारमें लगे रहनेसे वाजीराव ऋणमें डूब गये थे। इस समय महाजनोंके तकाज़ेसे वे तङ्ग आ गये। अतः अपनी अवस्थाके सम्बन्धमें उन्होंने ब्रह्मेन्द्र-स्वामीके निकट एक पत्र इस प्रकार लिख भेजा, "मैं विविध विपद्, ऋण और निराशासे आच्छन्न हो नितान्त मानसिक यन्त्रणाका भोग कर रहा हूं। जिस अवस्थामें मनुष्य विषपान करनेको प्रवृत्त हो जाते हैं, वही अवस्था मेरी आन पड़ी है। महाराजके निकट मेरे अनेक शत्रु हैं। इस समय यदि मैं सातारा जाऊं, तो वे मुझे विपन्न करनेसे वाज नहीं आवेंगे। इस समय मृत्यु यदि मेरे समीप आ जाय, तो उसे मैं अच्छा समझूंगा।"

किंतु वाजीराव विपद्‌में अधीर होनेवाले पात्र नहीं थे। उन्होंने सातारा वा पूना न लौट कर नूतन विजय द्वारा ही अपनी अवस्थाको सुधारना चाहा। इस उद्देश्यसे वे उत्तर-भारतकी ओर अग्रसर हुए। नर्मदा नदीके किनारे पहुंचते न पहुंचते उनका स्वास्थ्य बिलकुल खराब हो गया और नवज्वरसे वे इस धराधामको छोड़ सुरधामको सिधारे। यह अकस्मात् घटना १७४० ई०की २८वीं अप्रिल (वैशाख शुक्ला त्रयोदशी दिन)-को घटी। मृत्युकालमें उन्होंने मुसलमानके हाथसे अपने देशको सम्पूर्ण मुक्त करनेके लिये सिन्दे और होलकरको उपदेश दिया था।

मृत्युकालमें वाजीरावकी अवस्था ४५ वर्षकी थी। उनकी वीरता और शक्तिकी ओर ध्यान देनेसे वे अकाल ही कराल कालके गालमें पतित हुए थे, ऐसा कहना होगा। उनकी मृत्युके संवादसे सारे महाराष्ट्रमें हाहाकार मच गया था। महाराज शाहु शोकसे अधीर हो गये थे। यहां तक कहा जाता है, कि निजाम-उल्-मुल्क भी उनका मृत्यु-संवाद सुन कर विमर्ष हुए थे।

वाजीरावने २० वर्ष तक पेशवा-पद पर कार्य किया था। उनके शासनकालका अधिकांश युद्धमें ही बीता था। इसी कारण राज्यकी भीतरी व्यवस्था-सुधारनेका उन्हें कभी भी अवसर नहीं मिला। उनकी वीरताकी तरह उनकी उच्चाकांक्षा भी असाधारण थी। सारे भारतवर्षको मुसलमानोंके शासनपाशसे मुक्त कर हिन्दूसाम्राज्यकी प्रतिष्ठा करना उनके जीवनका प्रधान उद्देश्य था। उनके चरित्रमें जरा भी ऐब न था। वे दूरदर्शी, सरल और दयालु थे। उनकी दयालुताके गुणसे निजाम-उल्-मुल्कने कई बार रक्षा पाई थी। बहुतोंका ऐसा ख्याल है, कि इस दयालुताके लिये ही वे राजनीतिक्षेत्रमें विशेष विपन्न हुए थे। राजनीतिक कठोरताके साथ शरणापन्न निजामका विनाश कर डालनेसे दाक्षिणात्यमें मराठोंका एक प्रधान कण्टक दूर हो जाता।

स्वराज्यमें वाजीरावके अनेक शत्रु थे। प्रतिनिधि राघोजी भोंसले, सेनापति दभाड़े और गायकवाड़ ये सब हमेशा उनका अनिष्ट करनेमें लगे रहते थे। वालाजी विश्वनाथने सचिवोंके राजस्व-विभागकी जो प्रथा

प्रवर्त्तित की थी, उसके फलसे जिस परिमाणमें इष्ट, उसी परिमाणमें अनिष्टकी भी सूचना हुई थी।

वाजीरावके समय पुर्त्तगीजोंका भलीभांति दमन हुआ था। इस पर अंगरेज लोग बड़े प्रसन्न हुए थे। वे लोग पुर्त्तगीजोंकी पोल कभी कभी चिमनाजी अप्पाके निकट खोल दिया करते थे, इस कारण महाराष्ट्र-दरवारमें उनकी बड़ी खातिर थी। यहां तक, कि १७३६ ई०में जब वेसिन मराठोंके हाथ लगा तब अंगरेजोंसे सन्धि करके उन्हें महाराष्ट्रदेशमें व्यवसाय करनेका अधिकार भी मिला था।

वाजीराव देखनेमें सुश्री थे। शेष अवस्थामें वे कुछ विलासी भी हो गये थे। मस्तानी नामकी एक अपरूप लावण्यवती मुसलमान-युवतीके प्रेममें फँस कर वे कुछ दिन राजकार्य तक भी भूल गये थे। बहुतोंने उनका चरित्र सुधारनेकी कोशिश की, पर व्यर्थ। महाराज शाहु भी इस कारण उन पर बड़े असन्तुष्ट हुए। पीछे यह कहलवा कर भय दिखलाया, कि यदि वे अपना चरित्र नहीं सुधारेंगे, तो उनके भाई चिमनाजी वैराग्य ग्रहण कर संसारका त्याग कर देंगे। अब वाजीरावका होश ठिकाने आया, कुमार्गसे अपनी प्रवृत्ति बिलकुल हटा ली। इस समय शत्रु भी अनेक हो गये थे। ऋणदातागण उन्हें निश्चिन्त देख कर तगादे पर तगादा करने लगे। इस समय उन्हें जैसा मानसिक दुःख हुआ था, वह ब्रह्मेन्द्रस्वामीको लिखित पत्रसे ही मालूम होता है।

वाजीरावके तीन पुत्र थे। बड़ेका नाम वालाजी वाजीराव मँझलेका जनार्दन वावा और छोटेका नाम रघुनाथराव, था। जनार्दन वावा १२ वर्षकी उमरमें १७४५ ई०को परलोक सिधार गये। अलावा इसके मस्तानीके गर्भसे भी इनके एक पुत्र हुआ जिसका नाम था समशेर वहादुर।

वालाजी वाजीराव पेशवा।

१७२१ ई०के शेषमें इनका जन्म हुआ। वचपन से ही पिताके साथ रह कर राजकार्यकी देख-भाल किया करते थे, इस कारण थोड़े ही उमरमें ये कुल विषयोंसे जानकार हो गये। वाजीराव और चिमनाजी जब युद्धमें जाते थे, वालाजी ही शाहुके निकट रह कर पितृपदके अन्यान्य कार्य सम्पन्न करते थे। वाजीरावकी मृत्युके समय वे अपने चचाके साथ कोङ्कणदेशमें युद्ध करने गये थे। उस समय राघोजी भोंसले कर्णाटकमें त्रिचिनापल्लीके दुर्गमें घेरा डाले हुए थे। वे वाजीरावका मृत्यु-संवाद सुनते ही वावूजी नायक नामक अपने एक मित्रको साथ ले सातारा पहुंचे। वाजीरावके पद पर जिससे वावूजी नायक अभिषिक्त हों इसके लिये वे महाराज शाहुसे पुनः पुनः अनुरोध करने लगे। उन्होंने शाहुको यह प्रलोभन दिया, कि वावूजी नायक धनी व्यक्ति हैं, यदि उन्हें पेशवाका पद दिया जाय तो महाराजको उपढौकनमें प्रचुर धन हाथ लग सकता है। किन्तु प्रतिनिधि और गायकवाड़ इस समय राघोजीके अनुकूल नहीं थे तथा स्वयं चिमनाजी अप्पाको ले कर वालाजी शाहुके निकट पहुंच गये थे, इस कारण राघोजीकी सारी चेष्टाएं व्यर्थ गईं। वाजीरावके कार्यकलापका विषय शाहु भूले नहीं थे, सो उन्होंने उनके पुत्रको ही पेशवा पद पर नियुक्त किया।

वालाजी वाजीरावको पेशवा पद पर नियुक्त करनेके लिये यथारीति दरवार लगाया गया। उस समय नवीन पेशवाको महाराज शाहुने जो सब उपदेश दिये, वे इस प्रकार हैं,—"वाजीराव महाराष्ट्र राज्यके लिये अनेक कष्टसाध्य कार्य कर गये हैं। इराणी (नादिरशाह)को दमन करनेके लिये मैंने उन्हें भेजा था। उनका भी उस विषयमें खूब उत्साह था। इराणी इस देशसे जो धनरत्नादि ले गये हैं उन्हें लौटा लानेके लिये उनका विशेष यत्न था। किन्तु आयुः शेष हो जानेसे वे इस कार्यको कर न सके। तुम उनका पुत्र हो, अतएव उनकी और मेरी यह वासना पूर्ण करना तुम्हारा एकमात्र कर्त्तव्य है। अटकके दूसरे किनारे मराठा सवारोंको ले जावो और अपनी वीरता दिखलावो।" फिर क्या था, वालाजी योग्य पिताके योग्य पुत्र थे, १७५८ ई०में उन्होंने शाहु तथा अपने पिताकी वासना पूरी कर दी थी। परन्तु दुर्भाग्यवश महाराज शाहु इसे देख कर अपनी आँख जुड़ानेके लिये जीवित न थे।

वालाजी वाजीरावके पेशवा होने पर राघोजी पुनः कर्णाटक जा धमके। उनकी चेष्टासे त्रिचिनापल्ली मर डोंके हाथ लगा। पेशवाकी सेना पर इस दुर्गरक्षाका भार सौंपा गया और आर्कटके राजस्वसे वालाजीको वार्षिक २० हजार रुपये दिये जायंगे, ऐसा स्थिर हुआ।

१७४१ ई०के प्रारम्भमें यही बालाजीका प्रधान लाभ हुआ।

बाजीरावके मरते ही दिल्लीके बादशाहने अजीमउल्ला-खाँ नामक एक सरदार पर मालवकी सूवेदारी सौंपी। बालाजी बाजीराव और चिमनाजी अप्पाने बादशाहको पूर्व कृत सन्धि और प्रतिश्रुतिका विषय याद दिला कर मालवका अधिकार पानेके लिये प्रार्थना की, बादशाहने उनकी प्रार्थना सुन कर पहले पूर्वकृत सन्धिकी बाबतमें १५ लाख रुपये भेज दिये। पीछे मालवके अधिकारदानके सम्बन्धमें सन्धि स्थिर करनेको कहा। दोनों पक्षके मेलसे बहुत सा शर्तें निर्द्धारित हुईं; पर बादशाहने तदनुसार कार्य करके बालाजीको मालवका अधिकार न दिया।

बाजीरावकी मृत्युके बाद चिमनाजी अप्पा और बालाजी रावने शङ्करजी नारायण और खण्डोजी माणकर नामक दो व्यक्तियोंको अपने स्थान पर रख साताराकी यात्रा कर दी। उन दो वीरपुरुषोंके कौशलसे सिद्दि (हवसी) और पुर्त्तगीज लोग कई स्थानोंमें परास्त हुए तथा रेवदण्डा, यगोवतगढ़, मनोहरगढ़, माण्डवी, घोड़-बन्दर और उरण आदि मराठोंके हाथ लगे। इस घटना-के कुछ दिन बाद ही चिमनाजी अप्पाका देहान्त हुआ (१७४१ ई० जनवरी)। प्रसिद्ध सदाशिवराव वा भाव-साहब उन्हींके पुत्र थे।

चिमनाजीकी मृत्युके बाद बालाजी मालवका परि-त्याग कर स्वदेश लौटे। अनन्तर एक वर्ष तक पूना और सातारामें रह कर उन्होंने राज्यकी आभ्यन्तरिक शासनका बहुत कुछ सुधार किया। इस कार्यमें बालाजीको विशेष दक्षता देख कर महाराज शाहु बड़े सन्तुष्ट हुए और उन्हें पुर्त्तगीजोंसे विजित प्रदेशोंका अधिकार प्रदान किया। अलावा इसके बालाजीको गुज-रात और मालवके कर वसूल करनेका कुल भार अर्पित हुआ। इससे पेशवाकी क्षमता बहुत ही बढ़ गई।

इस समय बङ्गाल और विहार अञ्चलमें राघोजी भोंसलेकी सेना घुस कर उपद्रव कर रही थी। राघोजी विना महाराज शाहुकी आज्ञाके ही स्वाधीनभावसे कार्य कर रहे थे, इस कारण उनका दमन करनेके लिये बालाजी भेजे गये। वाराणसी, प्रयाग, गया और मथुरा आदि स्थान का मुसलमानोंके हाथसे उद्धार करनेकी बाजीराव-की विशेष इच्छा थी। इस कारण बालाजी पहले प्रयाग जीत कर विहार गये और राघोजी पर चढ़ाई करनेका आयोजन करने लगे। किन्तु राघोजीकी बातमें पड़ कर इस समय गुजरातसे गायकवाड़ मालव जीतनेको जा रहे थे, अतः बालाजीको कुछ दिनके लिये विहारकी यात्रा रोक देनी पड़ी। गायकवाड़का सामना करनेके लिये बालाजीने धारराज्यके अधिपति आनन्दरावसे मित्रता कर ली। इसके बाद उन्होंने निजाम-उल-मुल्क (वे उस समय उत्तर-भारतमें ही थे) और जयसिंहके कहने-से उत्तर-भारतके मुगलशासित प्रदेशोंके चौथके लिये बादशाहसे प्रार्थना की। इस समय मराठोंकी चलती देख कर बादशाह डर गये और बहुमूल्य खिताबके साथ उनकी मांग पूरी की। किन्तु इस विषयमें उन्होंने लिखित सनद नहीं दी। वर्ष पूरा होने पर किसी समय वे चौथके रुपये भेज दिया करते थे। पर बाद-शाहका ख्याल कुछ और था। बालाजी कुछ शान्ति प्रकृतिके व्यक्ति थे, लिखित सनद मिलो वा नहीं उसके लिये उन्हें परवाह नहीं। केवल वार्षिक रुपये पा कर ही वे सन्तुष्ट हो गये थे।

इधर बङ्गालमें राघोजीके सरदार भास्कर-पण्डका अत्याचार दिनों दिन बढ़ता जा रहा था, इस कारण बाद-शाहने बालाजीसे कहा, कि यदि आप बङ्गालकी रक्षा करने के लिये जांय, तो मैं मालवकी सनद और अजीमाबादका चौथ वसूल करनेका अधिकार दूं। बालाजी राजी हो गये और तदनुसार दलबलके साथ मुर्शीदाबाद जा धमके। राहमें जिससे सेनाओंके उपद्रवसे कृषिकोंकी कोई क्षति न हो उसके लिये उन्होंने यथोचित उपाय अवलम्बन किया था। मुर्शीदाबाद पहुंचने पर अली-वर्दीने सेनाका खर्च दे देना स्वीकार किया। बालाजीके आनेकी खबर सुन कर राघोजी बङ्गालसे नौ दो ग्यारह हो गये। पर बालाजीने बड़ी तेजीसे उनका पीछा किया और बहुत-सी सेनाको यमपुरका मेहमान बनाया।

इस जयलाभके बाद बालाजी मालव लौटे और बाद-शाहसे प्रतिश्रुत सनदके लिये प्रार्थना की। बादशाहके पक्षमें उनकी प्रार्थना अग्राह्य करनेका कोई भी कारण न था, तो भी मालव जैसे प्रदेशकी सनद देनेकी उन्हें

ज़रा भी इच्छा न थी। अब उन्होंने एक चाल चली, निज़ाम और जयसिंहसे सलाह ले कर अपने पुत्र अहम्मदशाहको मालवका नाममात्रका अधिपति बनाया और बालाजीको उनके प्रतिनिधिरूपमें मालव-शासनकी क्षमता प्रदान की (१७४३ ई० ।

यह सनद पा कर बालाजीने जो सन्धिपत्र लिख दिया, उसकी शर्त इस प्रकार थी,—

(१) मालवके वहिर्भूत किसी भी मुगल-प्रदेशमें कोई मराठा-सरदार जा कर उपद्रव नहीं कर सकता।

(२) बादशाहके समीप एक उपयुक्त मराठा-सरदार ५सौ सवारोंके साथ सर्वदा उपस्थित रहेंगे।

(३ बादशाहके किसी पर चढ़ाई कालमें बालाजी १२ हजार सवार उनकी सहायतामें भेजेंगे। इनमेंसे ८ हजार सेनाका खर्च बादशाहको देना पड़ेगा।

(४) चम्बलनदीके उत्तराञ्चलस्थित जमींदारोंसे निर्द्धारित 'पेशकश'की अपेक्षा अधिक धन कभी भी नहीं मांगा जायगा और उस प्रदेशके यदि कोई भी जमींदार बागी हो जांय, तो उनका दमन करनेके लिये ४ हजार सेनासे बादशाहकी सहायता करनी होगी।

(५) मालवकी प्रजाने बादशाहसे जो जागीर और देवोत्तर-सम्पत्ति पाई है, उसमें मराठे लोग दखल दिहानी नहीं कर सकते।

इस सन्धिके अनुसार कार्य करनेके लिये बादशाहकी ओरसे जयसिंह और बालाजी बाजीरावकी ओरसे राणोजी सिन्दे, मल्हारराव होलकर, यशोवन्तराव पवार और पिलाजी जाधव जामिन हुए। यहां पर यह कह देना उचित है, कि इस जामिनका कोई मोल नहीं था।

यह वृहत् कार्य शेष करके बालाजी सातारा लौटे। यहां उन्होंने आय-व्ययका कुल हिसाब महाराज शाहुको समझा दिया। इस समय विलासव्यसनासक्त शाहु नाममात्रके महाराज थे। सभी क्षमता बालाजीके ही हाथ थी। इतना अधिकार पा कर भी बालाजीने प्रभुके प्रति कभी असम्मान नहीं दिखलाया। प्रतिवर्ष वे राज्यके समस्त आय-व्ययका हिसाब यथारीति शाहुको समझा दिया करते थे।

इस समय राघोजी बालाजीसे मित्रता करनेके अभिप्रायसे पत्रादि भेजने लगे और उनसे मुलाकात करनेके लिये बेरारसे रवाना हुए। इस प्रकार राघोजी बालाजीको प्रतारित कर सातारा पर आक्रमण करनेका यथासम्भव आयोजन करने लगे। उधर गुजरातसे गायकवाड़ साताराके विरुद्ध आ रहे थे। सातारामें श्रीपतिराव प्रतिनिधिने मृत्युशय्या पर रह कर भी बालाजीकी क्षमता ह्रास करनेके लिये कोई कसर उठा न रखी। वे यद्यपि राघोजीके साथ नहीं मिले थे, तोभी गायकवाड़के साथ उनकी पूरी सहानुभूति थी। जो कुछ हो, इस गुप्त षड़यन्त्रका विषय बालाजीसे छिपा न रह सका। उन्होंने अपने सैन्यबलकी सहायतासे इस विपद्से रक्षा पानेकी अपेक्षा सामनीतिका अवलम्बन करना अच्छा समझा। आखिर शाहुकी मध्यस्थतामें राघोजीकी जो उनसे सन्धि हुई, उसके अनुसार राघोजीने लखनऊ, पटना, वङ्ग और उड़ीसा प्रदेशका कर वसूल करनेका अधिकार पाया। बालाजी और उनके पूर्वपुरुषोंकी उपार्जित जागीर और मोकाससत्व, कोङ्कण और मालवप्रदेशका आधिपत्य, इलाहाबाद, आगरा, अजमीर, मुगलशासित मङ्गलवेढ़े आदि प्रदेशोंका चौथ तथा पटना-अञ्चलके तीन परगना, आर्काट अञ्चलसे वार्षिक २० हजार रुपये और बेरारके अन्तर्गत राघोजीके अधीन कतिपय ग्रामोंका स्वत्व बालाजी भोग करेंगे, ऐसा स्थिर हुआ। इस सन्धिके फलसे बालाजीके साथ राघोजीका जो कुछ विरोध था सो जाता रहा और गायकवाड़ नितान्त सहायशून्य हो पड़े।

शाहुकी मृत्युके बाद साताराके सिंहासन पर स्वयं अधिकार करनेकी जो उच्च आकांक्षा राघोजीके मनमें बहुत दिनोंसे जागरित थी, वह इस सन्धिके फलसे प्रशस्त हो गई और अब वङ्गादि देशमें यथेच्छा अपना आधिपत्य फैलानेकी ओर उनका ध्यान आकृष्ट हुआ।

इस समय तक उत्तर-भारतमें नर्मदा, सुवर्ण रेखा और गङ्गा इन तीन नदियोंके मध्यवर्त्ती प्रदेशमें बालाजीकी धाक अच्छी तरह जम गई थी। इस समय महाराज शाहुने बालाजीको गङ्गाके उत्तरसे ले कर हिमालय तक

अपना अधिकार फैलानेका अधिकार दे दिया और साथ साथ सनद भी लिख दी ( १७४५ ई० )।

इसके बाद राघोजीने पुनः वङ्गालदेशमें अपनी गोटी जमानेके लिये २० हजार सेनाके साथ भास्करपंडको भेजा। इस समय पूर्वकृत बादशाही संधिके अनुसार बालाजी अलीवर्दीकी सहायता करनेमें बाध्य थे। किंतु राघोजीके साथ अभी जो नई संधि हो गई थी, उससे वे राघोजीको वङ्गविजयमें बाधा न दे सके। बादशाहने बड़े नम्र हो कर उन्हें पत्र लिखा था। परन्तु उन्होंने उसका कोई संतोषजनक उत्तर नहीं दिया, केवल इतना ही लिख भेजा, कि वे अभी स्वराज्यके कार्यमें लिप्त हैं, जरा भी अवकाश नहीं मिलता। कुछ दिन तक वे उत्तर-भारत वा मालव अञ्चल नहीं गये, सातारा जा कर राज्यकी आभ्यन्तरिक व्यवस्था सुधारने लगे।

दूसरे वर्ष अर्थात् १७४६ ई०में बालाजीने अपने चचेरे भाई ( चिमनाजी अप्पाके पुत्र ) सदाशिवरावको महादाजीपंड पुरन्दरके कारकून सखाराम बापूके साथ कर्णाटक जीतनेके लिये भेजा। १७२६ ई०के बाद पेशवाओंके पक्षमेंसे आज तक किसीने कर्णाटक जीतनेकी चेष्टा नहीं की। कर्णाटप्रदेशके ऊपर प्रतिनिधि और उनके पक्षवालोंके दाँत गड़े थे। इस कारण आत्मविग्रहके भयसे बाजीरावने इस काममें हस्तक्षेप नहीं किया। परन्तु उस प्रदेशमें निजामकी क्षमता दिनों दिन बढ़ती देख उन्होंने १७४० ई०के प्रारम्भमें राघोजीको कर्णाटक भेजा। उनकी मृत्युके बाद भी उनके पुत्र बालाजीने इतने दिनों तक कर्णाटकके व्यापारमें हाथ नहीं बंटाया। परन्तु जब उन्होंने देखा, कि प्रतिनिधि श्रीपतिरावके परलोक जानेके बाद कर्णाटक-रक्षाकी कोई विशेष चेष्टा नहीं हो रही है तथा प्रदेशके मुखियोंने महाराष्ट्रीय स्वत्वापहरणपूर्वक महाराष्ट्रीय वसूल करनेवालोंको मार भगाया है, तब उन्होंने सदाशिवरावको उसी साल कर्णाटकका विद्रोह-दमन करनेके लिये भेजा। सदाशिवरावके साथ युद्धमें सावनुरके नवाब परास्त हो कर सन्धिप्रार्थी हुए। मराठोंने वार्षिक ५० हजार रुपये आयका राज्यांश उन्हें दिया और अवशिष्ट समस्त सावनुर प्रदेश अर्थात् तुङ्गभद्रा नदीके उत्तराञ्चलस्थित समस्त प्रदेश अपने कब्जेमें कर लिये। कर्णाटकमें खोई हुई महाराष्ट्रशक्तिकी पुनः प्रतिष्ठा कर जब सदाशिवराव सातारा लौटे, तब महाराज शाहुने सन्तुष्ट हो उन्हें पितृपद पर प्रतिष्ठित किया। चिमनाजी अप्पा बाजीरावके अधीन सहकारी सेनानायक थे। सदाशिवरावको बालाजीके अधीन वही पद दिया गया। सदाशिवराव भाव इतिहासमें 'भावसाहब' नामसे प्रसिद्ध हैं।

१७४७ ई०में बुन्देलखण्ड-राजाके साथ बालाजीकी एक नई संधि हुई। उस संधिके अनुसार उन्होंने बाजीरावके प्राप्त राज्यांश छोड़ कर छत्रसालके पुत्रसे वार्षिक १६॥ लाख रुपये आयका प्रदेश पाया। पन्नाके हीरककी खानसे जो आय आवेगी, उसका आधा उन्हें मिलेगा, यह स्थिर हुआ। अब उन्होंने राज्यके भीतरी संस्कारमें विशेष ध्यान दिया और कृषकोंकी अवस्था उन्नत करनेके लिये विविध उपायोंका अवलम्बन किया। चोर डकैतोंके हाथसे ग्रामवासियोंको बचानेके लिये यथोचित व्यवस्थाका प्रणयन और प्रवर्तन किया गया। दूसरे दूसरे विभागोंमें भी उनके यत्नसे बहुत कुछ संस्कार हुआ। राज्यमें तमाम उन्नतिके लक्षण दीख पड़ने लगे। इस समय उत्तर-भारतमें, दाक्षिणात्य और कर्णाटकमें कतिपय घटनाओंका सूत्रपात हो जानेसे बालाजीको यहांका सब काम काज छोड़ कर वहीं जाना पड़ा।

१७४८ ई०में अह्मदशाह अब्दालीने पहली बार भारतवर्ष पर आक्रमण किया और मुगलोंके हाथसे परास्त हो अपना सा मुंह लिये घर लौटा। इस घटनाके एक मास बाद महम्मदशाहकी मृत्यु हुई। उनके पुत्र अह्मदशाह दिल्लीके सिंहासन पर अधिरूढ़ हुए। इसके दो तीन मास पीछे १०४ वर्षकी उमरमें निजाम-उल-मुल्क भी इस लोकसे चल बसे। अब राज्यका उत्तराधिकार ले कर उनके छह पुत्रोंमें विवाद खड़ा हुआ। इसी अवसरमें बालाजीने दाक्षिणात्यसे निजामका मूलोच्छेद करनेका सङ्कल्प किया। किन्तु इस समय सातारामें जो कुकाण्ड चल रहा था, उसके लिये बालाजीको वहां जाना पड़ा।

१७४० ई०से ले कर १७४८ ई० तकके मध्य शाहुकी दो स्त्री और तीन वर्षका एक लड़का परलोक सिधार गया जिससे वे राज्यकार्यमें नितान्त उदासी हो पड़े।

१८४८ ई०में उनकी प्रियतमा भार्या सगुणाकी मृत्युसे तो उन पर शोकका पहाड़ टूट पड़ा। वे पागल हो गये। दिनों दिन उनका स्वास्थ्य खराव होने लगा। उनके चित्तकी स्थिरता विलकुल जाती रही। एक दिन सामान्य कारणसे विरक्त हो उन्होंने वालाजीको पदच्युत करना चाहा और इस कारण उनसे वातचीत तथा भेंट मुलाकात करना विलकुल वंद कर दिया। जव वालाजी अपना सर्वस्व उपढौकनस्वरूप उन्हें देनेको राजी हुए, तव शाहुने क्रोध शान्त कर उन्हें अपने पास वुलाया। पेशवा अकेले उनके सामने जा खड़े हुए।

शाहुने उन्हें देखते ही विना जूता पहने नंगे पांवसे अन्तःपुरमें प्रवेश किया। वालाजी वड़े ही चतुर थे, सव वातें ताड़ गये और जूता अपने हाथ ले कर उनका पीछा किया। जव शाहुने उनकी ओर घूम कर देखा, तव वालाजीने इसी समय दोनों जूते उनके पैरके समीप रख दिये। इस पर शाहु वड़े प्रसन्न हुए और उन्हें स्वपद पर प्रतिष्ठित किया।

उनकी मानसिक विकृति धीरे धीरे दूर होती गई। किन्तु स्वास्थ्यके विषयमें वे किसी भी प्रकार उन्नति लाभ न कर सके। उस समय उनकी उमर केवल ६६ वर्षकी थी। जीनेकी कम आशा जान कर उन्होंने राज्यका वन्दोवस्त करनेके लिये अपने आठ प्रधानों और सरदारोंको वुला कर कहा, "अपनी मृत्युके वाद कोल्हापुरकी तारावाईके पौत्र राजारामको मैं गोद लेता हूं। उन्हें राजा वना कर आप लोग विश्वस्तताके साथ राज्यपालन करना।"

यह संवाद सुन कर महाराजकी पटरानी सकवरवाई वड़ी असन्तुष्ट हुईं। उन्होंने समझा, कि तारावाईका प्रपौत्र यदि राजा होगा, तो उनका प्रभुत्व विलकुल जाता रहेगा। इस कारण, वे अपने मन मुआफिक एक वालकको गोद ले कर स्वयं राजकार्य चलानेकी चेष्टा करने लगीं। प्रतिनिधि जगजीवन राव और उनके आश्रित यमाजी शिवदेव उनके पक्षपाती हुए। कोल्हापुरके शम्भाजीको भी उन्होंने अपने दलमें मिला लिया और तारावाईने अपने पुत्रको कैद करनेके लिये खण्डेराव न्यायाधीश महाशयको हुकुम दिया।

वालाजी विश्वनाथ शाहुके मतानुसार कार्य कर रहे थे, इस कारण सकवरवाई उन पर जलने लगीं। अलावा इसके दरवारमें भी उनके अनेक दुश्मन थे।

महाराजका स्वास्थ्य दिनों दिन अधिक शोचनीय होने लगा। सकवरवाई वालाजीके पक्षके किसी भी व्यक्तिको महाराजके साथ साक्षात् करनेको अनुमति नहीं देंगी, ऐसा आदेश उन्होंने प्रचार कर दिया। इस पर महाराज वड़े दुःखित हुए। उन्होंने सकवरवाईको समझा कर कहा, कि वालाजीसे वढ़ कर क्षमताशाली और उपयुक्त व्यक्ति अभी राज्य भरमें कोई नहीं है। सुतरां उनके विरुद्ध कौन खड़ा हो सकता है? किन्तु रानीने उस वात पर कान नहीं दिया। उन्होंने प्रतिनिधि आदिको राजकार्य चलानेमें विलकुल उपयुक्त समझा। शाहुने कहा था, "तुम्हारी चेष्टा सफल नहीं होगी। पेशवाकी क्षमता अतुल है, वुद्धिकौशल अप्रतिहत है। अतएव उन्हींकी सलाह ले कर कार्य करो।" रानी टससे मस न हुई। उन्होंने प्रतिज्ञा की—"चाहे मृत्यु हो या चाहे उद्देश्यसाधन। यदि चेष्टा विफल हुई, तो पतिके साथ सती हो कर भावी अपमानकी शान्ति करूंगी।" इसके वाद तारावाईके पौत्रको जाली राजाराम कह कर घोषणा कर दी। इधर उन्होंने ऐसी कठिन प्रतिज्ञा की थी, कि वालाजी पक्षके कोई भी व्यक्ति अथवा वालाजी भी क्यों न हों, यदि राजप्रासादमें प्रवेश करे, तो गुप्तघातक द्वारा वह यमपुर भेज दिया जायगा। अव वालाजीकी अवस्था वड़ी सङ्कटापन्न हुई।

वालाजीका साहस भी अतुल था। ऐसी अवस्थामें भी वे वीच वीचमें महाराजके दर्शन कर ही लेते थे। एक दिन परम विश्वासी गोविन्दराव चिटनवीसके साथ सलाह करके महाराज शाहुने राज्यकी भावी व्यवस्थाके सम्वन्धमें वालाजीके नामसे एक आदेश-पत्र लिखा। उनके इस शेष आदेश-पत्रानुसार वालाजी वाजीरावने समस्त महाराष्ट्रसेनाका आधिपत्य और सैनापत्य प्राप्त किया। सातारा और कोल्हापुरका राज्य जिससे एकत्र न हो तथा राजारामको राज्याभिषिक्त कर यथानियम राजकार्य परिचालित हो, उसका भी आदेश इस पत्रमें लिखा था। अलावा इसके हिन्दूधर्मरक्षाके लिये तथा

हिन्दूराज्यको फैलानेके लिये जो कुछ करना चाहिये था, कुल अधिकार वालाजीको दिया गया। अनन्तर इस आदेश पत्रके अनुसार कार्य करनेके लिये उन्होंने पेशवाको शपथ खाने कहा। शपथ खानेके वाद पूर्वोक्त आदेशपत्र उनके हाथ सौंपा गया। इस आदेशपत्रके वलसे वालाजी वाजीराव शाहुकी परलोकप्राप्तिके वाद मराठा-समाजके नेता हो गये।

शाहुके राज्यकी भविष्यत् अवस्थाके सम्बन्धमें ऐसा वन्दोवस्त करने पर भी सकवरवाई निश्चिन्त न वैठीं। उन्होंने पाशवशक्तिकी सहायतासे तारावाईके पौत्रको राजच्युत करनेका सङ्कल्प किया। किन्तु अपना संकल्प छिपानेके लिये उन्होंने तमाम घोषणा कर दी, कि महाराजका शारीरिक अमङ्गल होनेसे वे उनकी अनुमृता हो कर पति-प्रेमका चरम दृष्टान्त दिखलायेंगी। महाराज शाहुने रानीके इस अभिसन्धिका हाल जान कर वालाजीको सूचित किया, कि राज्यकी शान्तिरक्षाके लिये इस समय सैन्यसंग्रह करना आवश्यक है। वालाजीने वातकी वातमें ३४ हजार सेना इकट्ठी कर ली। सकवरवाईने भी ७।८ हजार सेनाका संग्रह किया था। उन्होंने कोल्हापुरके शम्भाजीको भी अपनी सहायतामें बुलाया। इधर महाराजका मृत्युकाल निकट आ गया। वे १७४८ ई०की १५वीं दिसम्बर शुक्रवारको इहधामका परित्याग कर सुरधामको सिधार गये।

पेशवाने यह संवाद पाते ही पल भरमें प्रतिनिधि और उनके आश्रित यमाजी शिवदेवको कैद कर पुरन्दर नामक गिरिदुर्ग भेज दिया। कोल्हापुरके शम्भाजीने ऐसे समयमें रानीसे सम्बन्ध रखना नहीं चाहा और उसका साथ उसी समय छोड़ दिया। रानीने राघोजी और गायकवाड़को अपनी सहायतामें बुलाया था, पर वे एक भी न आये। अब वालाजीने तमाम अपना प्रभुत्व फैला लिया। सकवरवाई किंकर्त्तव्यविमूढ़ हो गईं। महाराजकी भविष्य वाणी सफल हुई। इसके वाद वालाजी और तारावाईकी अधीनता स्वीकार कर जीवित रहनेकी अपेक्षा उन्होंने मरना ही श्रेय समझा। इस ख्यालसे उन्होंने नारीधर्मानुसार अनुमृता होनेका सङ्कल्प किया। इस अन्तिम कालमें उन्होंने पेशवासे मित्रता कर उन्हें आशीर्वाद-स्वरूप एक अंगूठी और चौकड़ा नामक कर्णभूषण उतार कर दिया। वालाजीने रानीका ऋण परिशोध करनेकी प्रतिज्ञा की और अपनी यह प्रतिज्ञा पूरी ही कर डाली। जो कुछ हो, शाहुका यथारीति सत्कार और रानीका सहगमन व्यापार सुसम्पन्न हुआ।

इस प्रसङ्गमें ग्राण्ट-डफ आदि अङ्गरेज लेखकोंने वालाजीके चरित्र पर जो दोषारोपण किया है, उसका यहां पर संक्षेपमें उल्लेख और प्रतिवाद कर देना आवश्यक है। पहले डफने कहा है, कि वालाजीने रानीको सती होनेके लिये वाध्य किया था। उन्होंने रानीके भाईसे कहा, 'यदि आपकी वहन महाराजकी सहमृता न होगी, तो आपके वंशमें कलङ्क लग जायगा और सारे महाराष्ट्र-राज्यकी मर्यादा धूलमें मिल जायगी।' अलावा इसके उन्होंने रानीके भाईको जागीर देनेका लोभ भी दिखलाया था। डफ साहवको यह तत्त्व कहां मिला, मालूम नहीं। महाराष्ट्रवखर (इतिहास)-के लेखकोंका मत जो ऊपरमें लिखा जा चुका है उसे पढ़नेसे वालाजी पर दोषारोपण करनेका कोई प्रमाण नहीं मिलता। वरन् रानीके स्वतः प्रवृत्त हो कर स्वामीका सहगमन करना उनके उस हताश अवस्थाका नितान्त स्वाभाविक था, ऐसा ही वोध होता है। स्वामीका सहगमन उस समय महाराष्ट्र-समाज और राजदरवारमें अवश्य पालनीय धर्म समझा जाता था, सो भी नहीं। रानीका षड़यंत्र यदि सफल होता, तो वे अपने पूर्वघोषित सहगमनका सङ्कल्प परित्याग कर सकती थीं, इसमें समाज उनकी निन्दा नहीं कर सकता था। जब उनकी चेष्टा विफल हो गई तव यदि वे पूर्वघोषणानुसार सहमृता न होतीं, तो उनके नाममें वट्टा नहीं लगता सो हम नहीं कह सकते। किन्तु ये सव वातें वालाजीके समझाये विना वे नहीं समझ सकती थीं, यह हमें विश्वास नहीं होता। वरन् सकवरवाई जैसी अभिमानिनी और उच्चकांक्षासम्पन्ना रमणीने इष्टसाधनमें असमर्थ होनेसे अवमानना सहनेकी अपेक्षा स्वामीके साथ सती होना अच्छा है, ऐसी प्रतिज्ञा यदि की भी होगी, तो कोई आश्चर्य नहीं।

इसके वाद ग्राण्ट डफ महोदयने लिखा है, कि देशके प्रकृत इतिहासमें अभिज्ञ व्यक्तिगण इस घटनाको घृणाकी

दृष्टिसे देखा करते हैं। उन लोगोंके मतसे ऐसे सहगमनमें वाध्य करनेकी अपेक्षा सकवरवाईको किसी भी दोषसे कलंकित कर मार डालना उचित था। एक दल वालाजी-का शत्रु था। क्या डफ महोदयने उसी दलको इतिहास-तत्त्वज्ञ बतलाया है ? जनसाधारणका मत वे किस प्रकार जान सके। किसी भी महाराष्ट्रीय रचनामें ऐसा भाव प्रकाशित नहीं हुआ है। अन्यान्य स्थानोंमें भी इसी प्रकार जनसाधारणके मतकी दुहाई दे कर डफ महोदय अत्यन्त अद्भुत सिद्धान्तोंकी स्थापना करनेमें प्रयासी हुए हैं। उदाहरणस्वरूप एक घटनाका उल्लेख करते हैं। उन्होंने अपने ग्रन्थमें शिवाजी-चरित्रके समालोचना-प्रसङ्गमें लिखा है, कि चन्द्रराव मोरेकी हत्यामें जो शिवाजीका दोष था, यह बात सभी महाराष्ट्र-वासी स्वीकार करते हैं; किन्तु अफ़ज़ल खाँकी हत्यामें शिवाजी-का दोष था, यह बात कतिपय विज्ञ व्यक्तियोंको छोड़ कर जनसाधारण स्वीकार नहीं करते। किन्तु महाराष्ट्रीय किसी भी ग्रंथमें ऐसे भावका आभास नहीं है। फिर स्वजातीय हिन्दूराजाकी शिवाजीने हत्या करवाई थी,- यह बात स्वीकार करनेमें जो नहीं संकुचते, वे विधर्मी अफ-जलखाँकी हत्यामें शिवाजीकी कपटता स्वीकार नहीं करते, इसीको किस प्रकार सङ्गत समझ कर विश्वास कर सकते हैं ? वरन् महाराष्ट्रीय-लेखकके ग्रन्थमें उक्त महोदयकी उक्तिका विरोधी विवरण ही पाया जाता है। इस कारण यहां भी वालाजीके सम्बन्धमें वे विज्ञ महाराष्ट्र-वासियोंकी दुहाई दे कर जिस सिद्धान्तकी स्थापनामें प्रयासी हुए हैं, उसके यथार्थ्य-विषयमें हम लोगोंको घोर सन्देह है। सकवरवाईके भाईको जागीरका प्रलोभन दिया गया था, इस विषयमें महाराष्ट्रीय लेखक जब नीरव हैं, तब जब तक कोई लिखित प्रमाण नहीं मिलता, तब तक उसे भी हम लोग विश्वास नहीं कर सकते।

शाहुके अन्तिम आदेशपत्रके विषयमें भी अंगरेज इतिहास लेखकोंने नाना प्रकारका सन्देह किया है। वह पत्र यथार्थमें शाहु महाराजके हाथका लिखा था वा नहीं, उस विषयमें उन्होंने कहा है, कि धूर्त ब्राह्मण वालाजी वाजीरावने कौशलसे समस्त राज्यभार अपने हाथ कर लिया था। वे लोग ऐसा जो कहते हैं, उसका कारण भी हमारी समझमें नहीं आता। पेशवाओंके प्रति स्वाभाविक विद्वेष रखनेके सिवा और इसका कोई कारण हमारे ख्यालसे नहीं हो सकता है। क्योंकि, शाहुके सन्तानादि न रहने तथा राजवंशमें राज्यशासनयोग्य कोई व्यक्ति न होनेके कारण शाहुके पक्षमें अपने आठ प्रधानोंके ऊपर राज्यका भार सौंप कर दत्तकग्रहणके सिवा और दूसरा कोई उपाय नहीं था। आठ प्रधानोंके मध्य पदमर्यादा, कार्यदक्षता और क्षमतामें पेशवा ही बढ़े चढ़े थे। अतः उनके ऊपर राजकार्य देखनेका कुल भार सौंपना भी शाहुके पक्षमें स्वाभाविक था। उस समय भारतवर्षकी राजनीतिक अवस्था जैसी थी, कि वालाजी जैसे व्यक्तिको छोड़ कर यदि किसी दूसरे पर राज्यका कुल भार शाहु महाराज सौंप जाते, तो यह ध्रुव था, कि थोड़े ही दिनों-के अन्दर राज्य चौपट हो जाता। यही सोच विचार कर शाहुने वालाजी पर राजकार्यका कुल भार सौंपा था। सकवरवाईकी आकांक्षा उच्च होने पर भी शाहुको यह अच्छी तरह मालूम था, कि विस्तीर्ण महाराष्ट्रराज्य वह सुचारुरूपसे न चला सकेंगी, राज्यमें तमाम अशान्तिका राज्य हो जायगा। इस कारण उन्होंने शान्तिरक्षाके लिये सेनासंग्रहका हुकुम दिया था। उसके वाद शाहुका दत्तकपुत्र जैसा अकर्मण्य निकला, कि यदि कोई राज्यपरिदर्शक नियुक्त होते, तो वे उनके हाथके खिलौने हो जाते। अतः उस विषयमें वालाजीका दोष देना वा उन्हें राज्यापहारक कहना भी युक्तिसङ्गत नहीं है।

शाहुकी मृत्युके वाद वालाजी तारावाईके पौत्र राजारामको सातारके सिंहासन पर विठा कर उनके अभिप्रायानुरूप कार्य करने लगे। राज्यकी भावी व्यवस्थाके सम्बन्धमें विचार करनेके लिये शाहुकी जीवद्दशामें ही राघोजी भोंसले, गायकवाड़ और सेनापति दभाड़े आदि सरदारोंके यहां बुलावा भेजा गया। परन्तु एक राघोजी-को छोड़ कर और कोई भी इस समय नहीं आये। राजारामके अभिषेककालमें एक राघोजी और जागीर-दारोंके सिवा सातारामें कोई भी उपस्थित नहीं हुए। महाराज शाहु चिटनवीस और पेशवाको ही सभी राजकार्य-परिचालनका भार दे गये थे। कोल्हापुरपति

शम्भाजीके भयसे राजारामका अपनी मौसीके घरमें पालन पोषण हुआ था। राज्याभिषेककालमें उनकी अवस्था ३० वर्षकी हो गई थी। अधिक काल तक देहात् में रहनेके कारण उन्हें राजकार्यका बिलकुल ज्ञान नहीं था। इधर महाराष्ट्र-साम्राज्य आधा भारतवर्ष तक अपना प्रभुत्व जमाये था। भोंसलेकी उमर उस वक्त ढल गई थी, दूसरे वे वङ्ग-बिहार और उड़ीसा ले कर व्यस्त थे। गायकवाड़ और दभाड़े साताराके राजकार्यकी अपेक्षा अपनी अपनी जागीरकी उन्नति करना ही अच्छा समझते थे। अतः पेशवा बालाजी बाजीरावके कंधे पर विस्तीर्ण महाराष्ट्र-साम्राज्यका भार पड़ा। नये राजाकी अमलदारीमें बालाजीने राघोजी और दूसरे जागीरदारोंको नई सनद दी। महाराज शाहुने राज्यकी जैसी व्यवस्था करने कहा था, बालाजी उसी भावमें उसे सम्पन्न करने लगे। इस समय पेशवा विशेषतः पूनामें ही रहते थे। अतः उसी स्थानमें रह कर वे जिससे अधिकांश राजकार्य चला सकें, चिटनवीस और राघोजीकी सलाहसे उनकी व्यवस्था कर ली। इसके बाद जो सब दुर्घटना घटीं उनसे साताराके साथ महाराष्ट्र-राज्यका सम्बन्ध बहुत कुछ टूट गया और पूना ही महाराष्ट्रराज्यका केन्द्र-स्वरूप हुआ।

राजारामकी अकर्मण्यतासे बालाजीने महाराष्ट्र-समाजका नेतृत्व पा कर सारे भारतवर्षको जीतने, मुसलमान-शासनकर्त्ताओंका उच्छेद करने और देशीय हिन्दूराजाओंको मराठाकी अधीनता स्वीकार करानेका सङ्कल्प किया--अन्ततः उनके लिखित पत्रादि पढ़ने और उनके कार्यकलापकी पर्यालोचना करनेसे ऐसा ही प्रतीत होता है।

शाहुकी मृत्युके समय सिन्दे और होलकर बालाजीके निकट सातारामें उपस्थित थे। राजारामके निर्विघ्न सिंहासनारूढ़ होने पर बालाजीने जब जागीरदारोंको नई सनद कर दी, उस समय मालवकी आयको सिन्दे और होलकरके बीच बांट दिया। मालवकी आय कुल डेढ़ करोड़मेंसे होलकरको ७४॥ लाख और सिन्देको ६५॥ लाख रुपये आयकी जागीर सेनाके खर्चके लिये दी और उन्हें उत्तर-भारत जानेका फरमान मिला। मालव जाते समय उन्होंने निजामके पुत्रको दक्षिण आर्कटकी लड़ाईमें लिप्त देख खान्देशके अन्तर्गत धोड़प आदि कतिपय दुर्ग अपने हाथ कर लिये। इधर गुजरातका राजस्व बहुत दिनोंसे दभाड़े नहीं देते थे, इस कारण बालाजीने रघुनाथरावको उसे वसूल करनेके लिये भेजा। गुजरातका खजाना बहुत दिनोंसे बाकी पड़ गया था। इधर निजाम उल्-मुल्ककी मृत्युके समय उनके राज्यमें गोलमालके सुयोग पर बालाजीने महाराष्ट्रराज्य फैलानेका जो सङ्कल्प किया था, उसे वे महाराज शाहुके मृत्युकालीन गोलमालके कारण कार्यमें परिणत न कर सके। अभी राजारामको सातारामें प्रतिष्ठित कर उन्होंने निजामके काममें हाथ डाला। इसी बीच निजामके दूसरे लड़के नासिरजङ्गने पिताकी गद्दी पर अधिकार जमाया। निजामके बड़े लड़के उस समय दिल्लीके काममें उलझे थे इस कारण यथासमय दाक्षिणात्य नहीं पहुंच सके। इधर निजामके पांच पुत्रों और उनके भतीजे मुजफ्फरजङ्गमें आत्म-विद्रोह खड़ा हुआ। फरासियोंने मुजफ्फरका और अंगरेजोंने नासिरका साथ दे कर अपना मतलब निकाल लिया। गुप्तघातकके हाथसे दोनों प्रतिद्वन्द्वी मारे गये। पीछे फरासियोंने निजामके तीसरे लड़के सलावतजङ्गको सिंहासन दखल करनेमें सहायता पहुंचाई। इसी सुअवसरमें अंगरेज और फरासीने करमण्डलके किनारे अपनी गोटी जमा ली। बालाजीने भी इस समय महाराष्ट्रराज्यको उन्नतिके शिखर पर पहुंचनेका सङ्कल्प किया।

सातारामें उनके शत्रुओंने इस समय सलावतजङ्गको बालाजीके विरुद्ध खड़े होनेके लिये उत्तेजित किया। बालाजीने सलावतजङ्गका दमन करनेके लिये निजामके बड़े लड़के गाजीउद्दीनको दिल्लीसे दाक्षिणात्य बुलाने और उन्हें निजामका सिंहासन दिलानेका वचन दिया। गाजी-उद्दीनको इस बातकी खबर देनेके लिये बालाजीने सिन्दे और होलकरके पास पत्र भेजा। उस समय वे दोनों उत्तर-भारतमें थे। सलावत्को भय दिखा कर उनसे अर्थ और राज्यांशग्रहण करना ही बालाजीका प्रधान उद्देश्य था। इस कारण उन्होंने सिन्दे और होलकरको पत्र लिखा था, कि वे गाजीउद्दीनको दाक्षिणात्यकी सूबेदारी देनेका हरगीज वचन न देवें, उन्हें केवल

आशामें भुला कर दाक्षिणात्य भेज देनेकी कोशिश करें।

पहले सलावत्को डरानेके लिये वालाजीने १७५१ ई०के जनवरी मासमें औरङ्गावादके निकट उन पर सहसा आक्रमण कर दिया। पीछे उनसे १५ लाख रुपये करस्वरूप वसूल कर पुनः कृष्णानदीके किनारे, रायचूड़के निकट उन पर चढ़ाई कर दी और गाजीउद्दीनको सिंहासन छोड़ देनेके लिये उनसे अनुरोध किया। इस पर सलावत् जङ्गने सातारा जा कर वहांके राजपुरुषोंसे सहायता मांगनेका विचार किया था। परन्तु जव उन्होंने देखा, कि वालाजी गाजीउद्दीन्के विलकुल पक्षपाती हैं और लड़ाईका विराट आयोजन कर रहे हैं, तव लाचार हो कर उन्हें सन्धिके लिये प्रार्थना करनी पड़ी।

इधर उत्तर-भारतमें सिन्दे और होलकर रोहिलोंके साथ लड़ाईकी तैयारी कर रहे थे। दिल्लीश्वरके तदानीन्तन वजीर अयोध्याके नवाव सफदरजङ्गके साथ रोहिलोंकी घोर शत्रुता चल रही थी। रोहिलोंने वार वार चढ़ाई करके वजीरको तंग कर डाला। अतः उन्होंने सिन्दे और होलकरकी सहायतासे उन लोगोंका दमन करना चाहा। वजीर सफदरजङ्गके वुलानेसे १७५१ ई०के प्रारम्भमें सिन्दे और होलकर गङ्गा और यमुनाके दोआवमें पहुंचे। यहां उन्होंने दोआवके आस पास प्रदेशोंको तहस नहस कर डाला। ५०।६० हजार रोहिला-सेना मारी गई। इस प्रत्युकारमें वजीरने दोआवका एक अंश सिन्दे और होलकरको दे दिया। अलावा इसके लूटका माल, हजारों घोड़े हाथी और धन उनके हाथ लगा। यह संवाद पा कर वालाजीने सिन्दे और होलकरकी भूरि भूरि प्रशंसा की। मराठी-सेनाने गङ्गा यमुना पार कर पठानोंको जीता और वजीरकी भली भांति रक्षा की, यह सुन कर वे वड़े प्रसन्न हुए। किन्तु उनके ख्यालसे वजीरके लिये अपनी जान लड़ा कर रोहिलोंका सर्वनाश कर देना अच्छा नहीं हुआ। रोहिलोंका कुछ दमन कर वजीरसे पुरस्कार और रोहिलोंके साथ सन्धिस्थापनपूर्वक उनसे दोआवका एक अंश ग्रहण करना ही इस क्षेत्रमें उचित था। यह वात भी उन्होंने सिन्दे और होलकरको सूचित की। फलतः इस क्षेत्रमें रोहिलोंके साथ सन्धि न करके उन्होंने जो वजीरसे दोआवका एक अंश ग्रहण किया (जो पीछे राजनीतिके हिसावसे दोषावह ठहराया गया था) उसका फल पानीपतकी लड़ाईमें सिन्दे और होलकरको अच्छी तरह मिल गया।

रोहिला-दमनमें लिप्त रहनेके कारण उन दोनोंको गाजीउद्दीनके साथ दाक्षिणात्य आनेमें विलम्व होने लगा। इधर वालाजी वाजीराव रायचूड़के निकट सलावत्जङ्गको आक्रमण कर उनसे अर्थ और राज्यांश पानेकी चेष्टा कर रहे थे। इसी समय सातारासे एक भयङ्कर विप्लवका संवाद आया। सुतरां सलावतसे दो लाख रुपये ले कर ही वालाजीको वड़ी व्यग्रतासे सातारा जाना पड़ा।

राजारामके सातारा-सिंहासन पर अधिरूढ़ होनेके वाद तारावाईने पेशवा वालाजीको पदच्युत करके राजकार्यकी कुल क्षमता अपने हाथ ले ली और पेशवा-पद पर किसी दूसरेको नियुक्त करनेकी कोशिश करने लगी। तारावाई जैसी वुद्धिमती रमणी थी, वह पाठकोंसे छिपा नहीं है। इस रमणीने शाहुको 'जालशाहु' प्रतिपन्न करनेके लिये और उनका राज्याधिकार लोप करनेके लिये कैसी चेष्टा की थी, वह पहले ही कहा जा चुका है। शाहुके राज्यारूढ़ होने पर भी उन्होंने अपना दाव निकालनेमें कोई कसर उठा न रखी थी। इस कारण १७३० ई०में उन्हें पकड़ कर सातारा-दुर्गमें कैद कर रखा था। अभी ७० वर्षकी उमरमें मुक्तिलाभ करके वे फिरसे अपना अक्षुण्ण प्रभुत्व जमानेकी कोशिश करने लगी। प्रतिनिधि जगजीवनराव और वमाजी शिवदेवको वालाजीने पहले ही मुक्तिदान दे दिया था। उन्होंने अभी तारावाईका साथ दिया और उन्हींकी वातमें पड़ कर उन दोनोंने युद्धकी घोषणा कर दी। वालाजीके भाइयोंके मध्य जिससे गृहविवादका सूत्रपात हो जाय और सिन्दे तथा होलकर जिससे उनका पक्ष छोड़ कर तारावाईके पक्षमें मिल जांय एवं राघोजी भोंसले जिससे वालाजीका पक्ष छोड़ कर मुगलोंका पक्ष लेवें, इसके लिये वे जी जानसे कोशिश करने लगीं। निजाम सलावतजङ्गको भी तारावाईने अपनी सहायतामें वुलाया था। किंतु वालाजीके श्रेष्ठ राजनीति कौशलसे तारावाईकी कुल चेष्टा व्यर्थ गई।

बालाजीने पहले प्रतिनिधिका विद्रोह-दमन करनेके लिये भाव साहबको दलबलके साथ भेजा। राजाराम अपनी इच्छासे इस अभियानमें भाव साहबके सहायक रूपमें गये थे। तिस पर भी प्रतिनिधि संधि करनेको बिलकुल राजी न हुए। आखिर सङ्गोला नामक स्थानमें दोनों पक्षमें मुठभेड़ हो गई। प्रतिनिधि और यामाजी शिवदेव हार खा कर भागे। पेशवा और ताराबाईके बीच जो संघर्ष चल रहा था उसका परिणाम शुभकर नहीं होगा, यह सोच कर तथा साम्राज्य-शासनका गुरुत्व अनुभव कर राजारामने इस समय पेशवाको समस्त राजकार्य-परिचालनका सनदपत्र प्रदान किया और आप वार्षिक ६५ लाख रुपये आयका प्रदेश ले कर निर्विघ्न-पूर्वक काल व्यतीत करना चाहा। सङ्गोला-दुर्गमें ही इन सब विषयोंका शेष बन्दोवस्त करके वे सातारा लौटे। गुजरातमें दभाड़ेका शासनाधिकार था। किंतु परलोकगत त्रिम्बकराव दभाड़ेके पुत्र बड़े ही अकर्मण्य थे, इस कारण गुजरातमें अकसर अशांति हुआ करती थी। इस बातका तथा बाकी खजानेका उल्लेख कर भाव साहबने इस समय बालाजीके नामसे गुजरातके अर्द्धांश-की सनदके लिये प्रार्थना की। राजारामने उनकी यह मांग भी पूरी की। कर्णाट-अञ्चलमें बाबूजी नायक सूबेदार थे। उपढौकन और अधिक राजस्व देनेमें स्वीकृत हो कर पेशवाने इस समय वहांकी सूबेदारी भी राजाराम-से ले ली। इस पर ताराबाई बड़ी असंतुष्ट हुई और उन्हें स्वाधीन भावमें राजकार्यका परिचालन करनेके लिये उपदेश देने लगी। किंतु जब राजाराम ऐसा भारी बोझ अपने शिर लेनेसे इनकार चले गये, तब ताराबाईने उन्हें सातारा-दुर्गमें कैद किया (२४ नवम्बर १७५०ई०)। पेशवाने उन्हें जो जागीर देनेका वचन दिया था, वह न दे कर वार्षिक ६५ रुपये नगद ही देनेकी व्यवस्था कर दी। इन सब कारणोंसे सातारा-सिंहासनका माहात्म्य बिलकुल घट गया।

राजारामको कैद करके ताराबाईने वहांके सेनापतिको कहला भेजा, "सातारामें जितने कोङ्कणस्थ ब्राह्मण (बालाजी पेशवा कोङ्कणप्रदेशस्थ ब्राह्मण थे) हैं उन्हें गोली बरसा कर सातारासे मार भगाओ।" केवल यही नहीं, उन्होंने दामाजी गायकवाड़को भी लिखा कि, "मराठा-क्षत्रियका राज्य ब्राह्मण हथिया रहा है! इस समय उसकी रक्षा करनेमें आपको सहायता देना कर्त्तव्य है।" यह पत्र पाते ही दामाजी दलबल समेत साताराकी ओर चल दिये।

इधर निजाम-उल-मुल्कके तीसरे लड़के सलावतजङ्ग ताराबाईके अनुरोधसे उन्हें सहायताके लिये सातारा जा रहे थे। बालाजीने कृष्णानदीके किनारे उन्हें रोक रखा। सलावत् सन्धिप्रार्थी हुए। इस समय दामाजीके सातारा जानेकी खबर बालाजीके कानमें पड़ी। अतः उन्होंने १२ लाख रुपये ले कर सलावतजङ्गसे सन्धि कर और बड़ी तेजीसे गायकवाड़के विरुद्ध यात्रा की। पहले उन्होंने साताराकी रक्षाका प्रबन्ध किया। ताराबाई जिससे दुर्गत्याग न कर सकें, उसका भी बन्दोवस्त उन्हें करना पड़ा। इधर गायकवाड़को बाधा देनेके लिये भी वे तैयार हो गये। सलपीघाटके निकट दोनोंमें युद्ध हुआ। पहले बालाजीकी सेनाके पीठ दिखाने पर भी पीछे दमाजी गायकवाड़को ही पराजय हुई। गायकवाड़ दूसरी राहसे भग कर सातारामें ताराबाईसे जा मिले। यहां महादजी अम्बाजी पुरन्दरेने पेशवाकी ओरसे लड़ कर उन्हें परास्त किया। पेशवाके भयसे प्रतिनिधिको अब गायकवाड़की सहायता करनेका साहस नहीं हुआ। अतएव गायकवाड़को लाचार हो कर पेशवाके साथ सन्धि करनी पड़ी।

दभाड़ेके यहां गुजरातका राजस्व बहुत दिनोंसे बाकी पड़ गया था। दमाजी दभाड़ेके मातहत थे, इस कारण बालाजीने अभी उनसे राजस्वके लिये प्रार्थना की। दमाजीके इनकार चले जाने पर बालाजीने उनके साथ युद्ध ठान दिया और अकारण खून खराबीके बाद उनकी सेना पर हठात् आक्रमण कर उन्हें कैद कर लिया। (१७५१ ई०के मार्च मासमें) गुजरातके खजाने-के लिये दभाड़ेको भी कारागारकी हवा खानी पड़ी। पीछे जब उन दोनोंने बालाजीकी शरण ली, तब उन्हें तरस आया और फिर जो कुछ अपराध था, सो माफ कर दिया। १७५१ ई०के नवम्बर मासमें दभाड़े और १७५२ ई०की २५वीं फरवरीको दमाजी कारागारसे

मुक्त हुए। तारावाईको राजवंशीया जान कर वालाजी उन्हें कैद नहीं किया, वरन् वे मीठी मीठी वातोंसे प्रसन्न करनेकी कोशिश करने लगे। परन्तु इससे कोई भी फल न निकला। अव वालाजी साताराकी तारावाई को छोड़ आप पूना लौटे। इस समयसे तारावाईकी कठोरतासे राजाराम सातारा-दुर्गके एक आर्द्र प्रकोष्ठमें कदन्न खा कर रुग्नदेहसे कालयापन करने लगे। १७६१ ई०के दिसम्बरमासमें तारावाईकी मृत्यु होने पर वालाजीके पुत्र पेशवा माधवरावने उन्हें कारागारसे मुक्त कर दिया। इसके पहले वालाजीने कई वार उन्हें मुक्त करनेके लिये तारावाईसे अनुरोध किया था। परन्तु वृद्धा इससे मस नहीं हुई। ग्राण्ट डफका कहना है, कि राजाराम-को मुक्त करना वालाजीकी आन्तरिक इच्छा न थी और राजाके छुटकारा पाने पर भी वालाजीने उन्हें सातारा नगरके वाहर स्वच्छन्दाचरणका अधिकार नहीं दिया था। पेशवाका ऐसा व्यवहार सामान्य नीतिकी दृष्टिसे दूषणीय होने पर भी राजनीतिके हिसावसे वह विशेष दोषार्ह नहीं समझा जायगा। क्योंकि दुर्वल और अकर्मण्य व्यक्तिको राजपद पर प्रतिष्ठित रख कर सुनीतिकी मर्यादा रक्षाकी अपेक्षा क्षमताशाली व्यक्तिके हाथ राज्यभार रहना राज्यके पक्षमें अधिकतर कल्याणकर है।

तारावाईके विप्लव-दमनमें जव वालाजी वाजीराव विशेष व्यस्त थे, उस समय उनके घरमें जो विवाद उपस्थित हुआ, उसका हाल यहां देना आवश्यक है। रामचन्द्रवावा नामक एक व्यक्तिको वालाजीरावने राणोजी सिन्देके दीवानी-पद पर नियुक्त कर दिया था। १७५० ई० राणोजीकी मृत्यु होने पर उनके वड़े लड़के जयप्पा सिन्देका दीवानी-पद पानेके लिये रामचन्द्रवावाने भावसाहवको लाखसे ऊपर मुद्रा भेंट दे कर पेशवाके निकट अपना पक्ष समर्थन करनेके लिये कहा। जयप्पाके साथ रामचन्द्र वावाकी पटती नहीं थी और न होलकरके साथ उनका सद्भाव ही था। अतः वालाजीने रामचंद्र वावाको पदच्युत किया। इस काममें भावसाहवकी वात न रहनेके कारण उन्होंने क्षुब्ध हो रामचंद्ररावको अपने दीवानी-पद पर नियुक्त किया। मल्हारराव होलकरकी भी रामचंद्रवावाकी पदच्युतिमें सलाह थी, इस कारण उन पर भी भावसाहवका क्रोध था। इस विद्वेषके फलसे आखिर पानीपतकी लड़ाईमें महाराष्ट्र-वैभवकी पूर्णाहुति हुई।

रामचंद्रवावाने इस अपमानका वदला लेनेके लिये भावसाहवको वालाजीके निकट पेशवाका प्रधान कार्यनिर्वाहक पद मांगनेके लिये सलाह दी। महदाजीपंड पुरन्दरे उस समय पेशवाके मातहत थे। पुरन्दरे-परिवारके साथ वहुत दिनोंसे पेशवा-वंशकी दोस्ती चली आती थी। अतएव उन्हें पदच्युत करनेको वालाजी विलकुल राजी न हुए। इस पर रामचंद्रवावा कोल्हापुरके शम्भाजीसे भाव साहवके नाम पेशवापद-ग्रहणका आमंत्रणपत्र लाये। भाव साहवको कोल्हापुरपति द्वारा पेशवापद मिलनेसे वे वालाजीके एक प्रतिद्वन्द्वी हो जायगे और उसके फलसे राज्यनाश होनेकी भी सम्भावना है, यह जान कर स्वदेशभक्त महदाजीपंड पुरन्दरेने अपना पद त्याग कर उस पद पर भावसाहवको नियुक्त करनेके लिये वालाजीसे अनुरोध किया। वालाजीको भी वही करना पड़ा। महदाजीके आत्मत्यागके फलसे इस प्रकार पेशवाका गृहविवाद शांत हुआ। इसके वाद वालाजीने पुरन्दरेको एक दल सेनाका अधिनायक वनाया।

रामचंद्रवावाके साथ होल्करके दीवान गङ्गाधर यशोवंतका अच्छा सद्भाव था। इस कारण वे उनकी मध्यस्थतामें मल्हारराव होल्करको तारावाईके पक्षमें लानेकी कोशिश करने लगे। सिन्देको भी इसी प्रकार तारावाईके पक्षमें खींचनेकी चेष्टा की गई थी। किंतु वे दोनों ही पेशवाके विश्वस्त सेवक थे। विशेषतः सिन्देकी प्रभुभक्ति असाधारण थी, इस कारण रामचंद्रवावाकी वह चेष्टा सफल न हुई। फलतः राजारामके सिंहासनारूढ़ होनेके वाद दो एक वर्षके भीतर तारावाईने वालाजीको तंग तंग कर डाला। किंतु वालाजी वाजीरावने असाधारण धैर्य, साहस और नीतिकौशलसे सभी विपद्से उत्तीर्ण हो तारावाईके समस्त सहायताकारियोंको दमित और वशीभूत किया। अव तारावाई निरुपाय हो सातारामें शान्तभावसे रहने लगीं। पेशवा वालाजीने उनके निर्वाहके लिये ६०।७० लाख रुपये आयकी एक जागीर उन्हें दी थी। किन्तु उसकी भी

यथारीति व्यवस्था करना उनके लिये असम्भव हो गया। बादमें उन्होंने १७५५ ई०में पेशवाको जागीर लौटा दी और नगद रुपये देनेका अनुरोध किया। सारे महाराष्ट्र-साम्राज्यका प्रभुत्व ग्रहण करनेके लिये जो पेशवाके विरुद्ध हो गई थीं, उनकी इस प्रकार अक्षमता देख लोगोंकी उनके प्रति भक्ति घट गई, इतना ही कह देना पर्याप्त है। ताराबाईका विप्लव-दमन करनेके लिये बालाजीको २५ लाख रुपये कर्ज ले कर १५ हजार नई सेनाका संग्रह करना पड़ा था। इतनी सेनाके अलावा उन्हें और भी ४० हजार सेना थी।

ताराबाईके उद्भावित अंतर्विप्लवके निवारणकालमें बालाजी बाजीरावके प्रधान सहाय सिन्दे और होलकर रोहिला-दमनमें उलझे हुए थे। इस कारण कई बार बुलावा जाने पर भी वे दोनों उनकी सहायतामें उपस्थित न हो सके थे। उन लोगोंको दूरदेशगत देख कर सलावत् जङ्गने फरासियोंसे सहायता पा कर बालाजी बाजीराव पर आक्रमण कर दिया। सातारेके विपक्षियोंका उस समय अच्छी तरह दमन हो चुका था, इस कारण बालाजीने निर्भीकचित्तसे उनका सामना किया। सलावत आग लगा कर समस्त देशोंको तहस नहस करते हुए पूनाकी ओर अग्रसर हुए। तलेगांव नामक स्थानके निकट दोनों पक्षकी मुठभेड़ हो गई। प्रथम दिनके युद्धमें मराठे लोग चन्द्रग्रहण (१८५१ ई० २२ नवम्बर)-के उपलक्षमें स्नानादि कर रहे थे। इसी समय रातको फरासी-सेनापति बूसीने सहसा उन पर आक्रमण कर छत्रभङ्ग कर डाला। दूसरे ही दिन मराठोंने इस अपमानका बदला ले ही लिया। इस संघर्षमें सलावत्की बहुतसी सेना मारी गई। फरासी-सेनापति बूसीके तोपखानेकी छांहमें रह कर मुगलसेनाने अपनी जान बचाई। त्रिम्बक पकयोटी नामक किसी मराठा-सेनापतिने इस युद्धमें असाधारण वीरता दिखा कर 'फांकड़े' अर्थात् महावीरकी उपाधि पाई थी। इस समय सलावत्जङ्गको खबर लगी, कि खान्देशका त्रिम्बक नामक प्रसिद्ध दुर्ग बालाजीके किसी सरदारसे अधिकृत कर लिया गया है। अतः उन्होंने उसके उद्धारके लिये अहमदनगरकी ओर यात्रा कर दी। किन्तु राघोजी भोंसलेने पूर्व दिशासे उन पर आक्रमण कर दिया। बहुत दिनोंसे वेतन न मिलनेके कारण सेनाविद्रोही हो गई थी जिससे सलावत्जङ्गको बालाजीके साथ सन्धि करके हैदराबाद लौटना पड़ा। इसके कुछ दिन बाद ही उनके मन्त्री रामदासपंथएड (राजा रघुनाथदास) विद्रोही सैनिकोंके हाथसे मारे गये (१७५२ ई०को ७वीं अप्रिल)। इसी रामदासपण्डके भतीजेको ताराबाईने बालाजी बाजीरावके पद पर पेशवा नियुक्त करनेका सङ्कल्प किया था।

सलावत्जङ्गको दुर्बल बनानेके लिये बालाजीने पहले ही भेदनीतिका अवलम्बन कर रखा था। हैदराबादके दरबारमें वैदेशिक फरासियोंकी प्रबलता देख सर लस्कर और निम्बालकर आदि निजामके मराठा-सरदार बड़े असन्तुष्ट हुए थे। बालाजीने उन्हें समझा कर कहा, कि गाजीउद्दीनको दाक्षिणात्य हैदराबादमें ला सकनेसे ही फरासियोंका भाग्यविपर्यय होगा और मराठोंकी प्रबलता बढ़ेगी। इस बात पर निजामके मराठा-सरदारोंने बालाजीका पक्ष लिया।

इधर इन सब कामोंसे बालाजी बड़े ही ऋणग्रस्त हो गये। एक तो अर्थाभाव था ही, दूसरे ताराबाईके षड़यन्त्रकी आशङ्कासे बालाजी गयासुद्दीनको यथासम्भव शीघ्र ही दाक्षिणात्य लानेके लिये सिन्दे और होलकरको पुनः पुनः पत्र लिखने लगे। वे लोग भी सफदरजङ्गकी सहायतासे बादशाहसे गाजी नाम पर दाक्षिणात्यकी सूबेदारी सनद ले कर घोर वर्षाकालमें औरङ्गाबाद पहुंचे। पेशवा भी उनका स्वागत करनेके लिये वहां ससैन्य उपस्थित थे। उस समय बालाजीके पास कुल डेढ़ लाख सेना थी। गाजीके हैदराबादमें प्रतिष्ठित होने पर बालाजी उनसे पारिश्रमिक स्वरूप ताप्तीसे गोदावरी तक बेरारके पश्चिमाञ्चलस्थित समस्त भूभाग पावेंगे, ऐसा स्थिर हुआ।

पेशवाकी सैन्यसंख्या और गाजीउद्दीनकी आगमनवार्त्ता सुन कर सलावत्जङ्ग दंग रह गये। पेशवाके साथ सन्धि करनेके लिये उन्होंने दूत भेजा। इसी बीचमें निजाम-उल-मुल्कके छोटे लड़के निज़ाम अलीकी माताने सहसा गाजीको विष खिला कर मार डाला (१७५२ ई०की १२वीं सितम्बर)। इस पर पेशवा और सिन्दे होलकर बड़े विषण्ण हुए। गाजीकी मृत्यु होने

पर भी उन लोगोंकी उद्देश्य-सिद्धिमें कोई वाधा न पहुंची। कारण, इस समय पेशवाकी अधीनतामें प्रायः सभी मराठा-सरदार इस प्रकार समवेत हो गये थे, कि गाजीके अङ्गीकृत प्रदेश यदि मराठोंको न मिला, तो युद्ध अनिवार्य हो जायगा, ऐसा ही मालूम पड़ा। फरासी-सेनापति वूसी भी मराठोंका सैन्यसंग्रह देख कर डर गये और सलावतजङ्गको सन्धि करनेकी सलाह दी। वालाजीको वेरार, ताप्ती और गोदावरीके मध्यवर्ती सभी प्रदेश विना युद्धके मिले।

इसके वाद गुजरात पर अधिकार करनेके लिये वालाजीने रघुनाथरावको भेजा। इस वार गुजरात जा कर रघुनाथ कुछ भी न कर सके। अब सूरत जीतनेकी उनकी इच्छा हुई। किंतु ताराबाईके गोलमालके कारण वालाजीने उन्हें शीघ्र ही लौट आनेका हुकुम दिया। अतः दूसरी वार वे राजारामकी प्रदत्त सनदके अनुसार गुजरातका अर्द्ध भाग जीतनेके लिये १७५१ ई०के अक्तूवरमासमें भेजे गये। किंतु इसके वाद ही निजामने पूना पर चढ़ाई कर दी थी, जिससे उन्हें वालाजीकी सहायतामें लौटना पड़ा। अभीनिजामके साथ सन्धि हो जानेसे रघुनाथरावने पुनः गुजरातकी यात्रा की (१७५२ ई०की १३वीं फरवरी)। इसके पहले १७५२ ई०के फरवरी मासमें दमाजी गायकवाड़ने पूनाके कारागारसे छुटकारा पाया था। उस समय पेशवाके साथ जो संधि हुई, उसमें यह स्थिर हुआ, कि गुजरातके वाकी खजानेकी वावतमें गायकवाड़ पेशवाको १५ लाख रुपये देंगे। गुजरातका अर्द्धांश उन्हें दिया जायगा। अलावा इसके गायकवाड़ जो नूतनप्रदेश जीतेंगे, खर्च वाद दे कर उनकी आयका अर्द्धांश पेशवाको मिलेगा और पेशवाके अभियानकालमें दमाजी १० हजार सेना ले कर उनकी सहायता करेंगे। दमाड़ेके मातहतकी तौर पर पेशवाको वे ५ लाख रुपये वार्षिक करदान और साताराके राजारामके निर्वाहके लिये भी कई लाख रुपये प्रतिवर्ष देंगे। इधर राघोजी भोंसलेकी मृत्यु हो जानेसे उनके पुत्र जानोजी भोंसले "सेनासाहव सुवे"-का पद पानेके लिये उपस्थित हुए। वालाजीने उन्हें उक्त पद पर प्रतिष्ठित तो किया, पर शर्त यह ठहरी, कि उन्हें साताराके महाराजके निर्वाहके लिये वार्षिक ६ लाख रुपये देने होंगे और जरूरत पड़ने पर वालाजीको १० हजार सेनासे सहायता पहुंचानी होगी। जो कुछ हो, रघुनाथराव पूर्वोक्त सन्धिके अनुसार दमाजीसे गुजरातका अर्द्धांश लेनेके लिये भेजे गये। वहां जा कर उन्होंने १७५३ ई०के अप्रिल मासमें अहमदनगर पर अधिकार कर लिया तथा गायकवाड़से प्राप्त सभी प्रदेशोंमें अपना आधिपत्य जमाया। दमाजीके पूना अवरोधकालमें मुगलपक्षीय जवानमर्द खाँने अहमदनगर दुर्गको अपने अधिकार कर लिया था। अहमदनगर-अधिकारकालमें खान्देशके अन्तर्गत मालेगाँवके दुर्गनिर्माता नरशङ्करने तथा विञ्चुअञ्चलके जागीरदार विट्ठल शिवदेवने असाधारण वीरत्व दिखा कर विशेष प्रसिद्धि पाई थी। मुक्तिपुरी द्वारकानगरी भी इस समय पेशवाके हाथ लगी। वहां प्रतिदिन जिससे एक सौ ब्राह्मण भोजन करें, उसके लिये पेशवा-सत्कारसे ५ हजार रुपये वार्षिक आयकी ब्रह्मोत्तर भूसम्पत्ति उत्सृष्ट हुई थी।

गुजरातसे रघुनाथराव ससैन्य मालव पर आक्रमण कर सिन्दे और होलकरकी सहायतासे काठियावाड़, बूंदी, कोटा, राजगढ़, उदयपुर, जूनागढ़, नरवार, ग्वालियर, झांसी, काल्पी आदि स्थानोंसे चौथ और कर वसूल करते हुए भरतपुर पहुंचे। जाट लोग कुम्भेरीकी लड़ाईमें परास्त हो पेशवाको कर देनेमें सहमत हुए और नगद ६० लाख रुपये दे कर सन्धि कर ली। अनन्तर रघुनाथ दिल्ली, रोहिलखण्ड, कुमायूं, काशी, प्रयाग, जयनगर, राजपूताना आदि प्रदेशोंमें महाराष्ट्रशक्तिका प्रभाव दिखलाते हुए १७५५ ई०के अगस्तमासमें पूना लौटे। दिल्लीमें रहते समय उन्होंने वादशाह अहमदशाह और उनके वजीर सफदरजङ्गको पदच्युत करके इजुउद्दीन् शाह नामक राजवंशीय एक व्यक्तिको द्वितीय आलमगीरकी उपाधि दे दिल्लीके सिंहासन पर अभिषिक्त किया था। रघुनाथरावकी सहायतासे शाहवुद्दीन् गाजी उसके मन्त्री हुए (१७५४ ई०की २री जून)। किन्तु इन सव घटनाओं और अभियानके साथ वालाजी वाजीरावका साक्षात् सम्वन्ध न रहनेके कारण वह प्रसङ्ग यहीं पर छोड़ दिया गया।

इस प्रकार रघुनाथराव और सिन्दे होलकर आदि सरदारगण जब उत्तर-भारतमें मराठाका आधिपत्य फैला रहे थे, उस समय वालाजीराव भी चुप बैठे न थे। उन्होंने सलावतजङ्गके साथ सन्धि करनेके बाद ही कर्णाटककी ओर यात्रा कर दी। १७५७ ई०में भावसाहब-ने कर्णाट-प्रदेशके ३६ परगनों वा सावनुरके नवावके राज्यके प्रायः अर्द्धांश पर अधिकार कर लिया था।

कर्णाट अञ्चलके जमींदार बड़े उद्धत हो गये थे, इस कारण बीच बीचमें उन लोगोंका दमन और राजस्व वसूल करनेके लिये पेशवाको सेना भेजनी पड़ती थी। इधर कई वर्षों तक नाना कारणोंसे पेशवा कर्णाटका राजस्व वसूल कर न सके। अतः अभी भावसाहब-को साथ ले वे स्वयं कर्णाटको चल दिये। वे प्रथमतः १७५३ ई०में जनवरीसे जुलाई मास तक श्रीरङ्गपत्तन, सौन्दा, विदनुरकी आदि प्रदेशोंके विद्रोही जमींदारोंको देनेसे बाध्य कर पूना लौटे। दूसरे वर्ष अवशिष्ट कर्णाट-में आधिपत्य जमानेके लिये भावसाहब और रामचन्द्र बाबा भेजे गये। उन्होंने होली-हुन्नर नामक दुर्गको अपने बाहुबलसे दखल कर श्रीरङ्गपत्तन पर आक्रमण कर दिया। यह देख कर कर्णाटके सभी जमींदारोंने उनकी वश्यता स्वीकार कर ली तथा बाकी राजस्व प्रदान और भविष्यमें निर्विरोध यथा समय राजस्व देनेकी प्रतिज्ञा की। अपने उद्देश्यको सिद्ध कर भावसाहब जूनमासमें स्वदेश लौटे।

कृष्णानदीके दक्षिणसे रामेश्वर पर्यन्त मराठाके स्वराजभुक्त हो जाय, यही वालाजीका उद्देश्य था। इस कारण १७५५ ई०के जनवरी मासमें वे विदनुरको जीतने-के लिये चल दिये। वह स्थान सावनुरके नवावके शासनाधीन था। किंतु निजाम सलावतजङ्ग पूर्वा-ञ्चलमें भोंसलेके अधिकृत स्थानों पर अधिकार करने-की चेष्टा कर रहे थे, इस कारण उनका दमन करनेके लिये उन्हें वहां जाना पड़ा। उस समय बृहस्पति सिंहराशिमें थे, अतः जितनी युद्धयात्रा की गई सभी निष्फल हुई।

दूसरे वर्षके आरम्भमें ही वालाजी वाजीरावने रघु-नाथराव, भावसाहब, महदाजी पुरन्दरे, मल्हारराव, जानोजी और मुधोजी भोंसले, विट्ठल शिवदेव आदि सरदारोंको ले कर सावनुर पर आक्रमण कर दिया। इस समय मुजफ्फर खाँ नामक एक सरदारने महदाजी पुरन्दरेसे कलह करके सावनुरके नवावका आश्रय ग्रहण किया। ये अङ्गरेजी ढंग पर सेनाको युद्धविद्या सिखाते थे। उन्हें सुपुर्द कर देनेके लिये पेशवाने नवावको पत्र लिखा, पर नवावने उस पर कान नहीं दिया। इस कारण वालाजी वाजीरावने अपना समझ कर युद्धकी घोषणा कर दी। १७४७ ई०के सन्धिकालमें नवावने बागलकोट नामक दुर्ग पेशवाको देनेका वचन दिया था, पर आज तक वह वचन पूरा नहीं हुआ। अतः इस समय वह भी अधिकृत कर लिया गया। सलावतजङ्गको भी पेशवाने अभी अपने दलमें मिला लिया था, इस कारण उन्होंने भी इस युद्धमें साथ दिया। कड़प्पा और कर्णालके नवाव तथा मुरारराव घोरपड़े नामक किसी मराठा-जमींदारने सावनुरके नवावका पक्ष लिया था। परंतु समय पर कोई भी पहुंच न सके, जिससे नवावको कई मास तक अकेला सावनुर-दुर्गकी रक्षा करनी पड़ी। आखिर मल्हाररावने दोनोंमें सन्धि करा दी। इसमें मराठोंको युद्धके व्ययस्वरूप ११ लाख रुपये और मिश्र-कोट, हुबली, कुन्दगोल आदि परगने मिले। अलावा इसके सोन्दे और विदनुर प्रदेशके कर वसूल करनेका अधिकार वालाजीको मिला। नवाव एकवारगी ११ लाख रुपये गिन देनेमें बिलकुल असमर्थ थे, इस कारण बङ्का-पुरके दुर्गका अधिकार कुछ दिनोंके लिये मराठोंके हाथ रहा। मुजफ्फरजङ्गने पुनः पेशवाको अधीनता स्वीकार की। इसके बाद सोन्दे अञ्चलमें अपनी गोटी जमानेके लिये वालाजीने गोपालराव पटवर्द्धन नामक एक ब्राह्मण सरदारको भेजा। उन्होंने उस प्रदेशके देशाइयों (जमीं-दारों)-का दमन करके उन्हें आठ लाख रुपये कर-स्वरूप देनेके लिये वाध्य किया। इनमेंसे उन्होंने २॥० लाख रुपयेके बदलेमें मर्दनगढ़ वा फोण्डा दुर्ग समर्पण किया। इस प्रकार १६७४ ई०में छत्रपति महात्मा शिवाजीने जो फोण्डा-दुर्ग जीत कर स्वराजभुक्त किया था तथा जो शम्भाजीके राजत्वकालमें मुगलोंके हाथ लगा था, वह इतने दिनोंके बाद फिर मराठोंके शासनाधीन

हुआ। इसके बाद पेशवा बालाजी बाजीराव तुङ्गभद्राके दक्षिण किनारे गये और नूतन-प्राप्त विदनुर आदि प्रदेशों-से करसंग्रह कर पूना लौटे। दश वर्ष पहले मराठोंके स्वराज्यकी दक्षिणी सीमा पर कृष्णानदी थी, अभी उसके बदलेमें तुङ्गभद्रानदी हो गई है।

इस समय तुलाजी आंग्रे स्वाधीन हो कर निःशङ्क-भावसे समुद्रतीरवर्ती स्थानोंमें लूट पाट कर रहे थे। उनका अत्याचार बालाजीको रोकना जरूरी था। किन्तु नौ-सेनापति आंग्रेके साथ जल-युद्ध करना सहज नहीं है, यह सोच कर बालाजीने अङ्गरेज वणिकोंकी सहायता-से आंग्रेको दमन करनेका सङ्कल्प किया। १७५६ ई०की २२वीं मार्चको स्थिर हुआ, कि अङ्गरेज और पेशवा-की नौ-सेना सम्मिलित हो कर ६४ तोपोंके साथ सुवर्ण-दुर्ग और विजय-दुर्ग पर आक्रमण करेंगी। तदनुसार अञ्जीरा, सुवर्णदुर्ग और विजयदुर्ग बातकी बातमें उनके हाथ आ गये। पेशवाको सुवर्णदुर्ग और विजयदुर्ग मिला। बाणकोट दुर्ग और तत्सन्निहित १० ग्राम अङ्गरेजोंको मिले। इस समय बालाजी बाजीरावकी इच्छा हुई, कि मूसो बुसी नामक फरासी-सेनापतिको अपने आश्रयमें रख मराठी-सेनाको अङ्गरेजी ढंग पर युद्धविद्या सिखावें। किन्तु बूसी जिन सब शर्तों पर यह काम करनेको राजी हुए, वह बालाजीको पसन्द न आई। अतः उन्हें इस सङ्कल्पका त्याग करना पड़ा।

१७५७ ई०की १ली जनवरीको बालाजीरावने भाव-साहब और ६० हजार सेनाको साथ ले दक्षिण दिग्विजय के लिये यात्रा कर दी। मुरारराव घोरपड़ेने छह हजार सेना ले कर उनका साथ दिया। मार्च मासमें वे श्रीरङ्गपत्तन पहुंचे और वहांके अधिपतिके प्रधान मन्त्रीको बाकी खजाना चुकानेके लिये कहा। रुपयेकी तायदाद ले कर भी गड़बड़ी उठी थी। अतएव युद्ध अनिवार्य हो गया। पेशवा श्रीरंगपत्तनमें घेरा डाल कर १७ दिन तक उस पर गोली बरसाते रहे। एक दिन एक गोली नगरके मध्यस्थित श्रीरङ्गदेवके मन्दिरशिखर पर जा गिरी। ठीक इसी समय बालाजीके तोपखानेकी एक तोप फट गई जिससे कितने गोलन्दाज मारे गये। इस घटनामें दोनों पक्षने दैवप्रतिकूल समझ कर सन्धिकी बात छेड़ी। पेशवा ३२ लाख रुपये ले कर अवरोध उठा लेनेको राजी हुए। इनमेंसे नन्दराजने ५ लाख रुपये नगद और बाकी रुपये जब तक वसूल न हो जांय, तब तकके लिये चौदह परगने दिये। इन चौदह परगनोंका कर वसूल करनेके लिये पेशवाने अपनी ओरसे कर्मचारी नियुक्त किया और शान्तिरक्षाके लिये उन्हें वहां छह हजार सेना रखनी पड़ी। इसके बाद उन्होंने शिरे नामक प्रदेश पर धावा बोल दिया। शिरे, होसकोट, कोलर, बालापुर और बङ्गलूर आदि पांच परगने छत्रपति शिवाजीकी चेष्टासे मराठोंके हस्तगत हुए थे। सुतरां उन सब प्रदेशोंको पुनः स्वराज्य-भुक्त करनेकी वासना बालाजीके हृदयमें आप ही आप उदित हुई। तदनुसार उन्होंने उक्त पांच परगनों-मेंसे अधिकांश स्थान पर अधिकार जमा ही लिया। बालाजीने शिरे परगनेके नवाब (कर्णाटकमें जिन्हें सामान्य भूसम्पत्ति थी, वे भी अपनेको नवाब कहा करते थे) मीर फैजुल्लाको सामान्य जागीर शिरे नगर दे कर दुर्गादि-के साथ सभी परगने महाराष्ट्र-राज्यभुक्त कर लिये।

इसके बाद वर्षाकाल जब समीप आया, तब बालाजी-ने बलवन्तराव गणपत और मेहेन्दले नामक किसी ब्राह्मण सरदारको वहां छावनी डाल कर रहनेका हुकुम दिया और आप पूना लौटे। यह देख कर उस अञ्चलके कड़ापा नामक स्थानके नवाबने कर्णूल, सावनुर आदि स्थानोंके पठान नवाबोंको तथा मुरारराव घोरपड़े, मन्द्राज-की अङ्गरेजी-सेना और चितलदुर्गके जमींदारको साथ ले बलवन्तराव पर हठात् आक्रमण कर दिया और उन्हें पराजित करनेका षड्यन्त्र रचा। किन्तु षड्यन्त्रमें जिन्होंने साथ दिया था, उनमेंसे कोई भी कार्यक्षेत्रमें न उतरे। सुतरां बलवन्त रावके साथ युद्धमें कड़ापाके नवाब मारे गये और होसकोट, कड़ापा आदि स्थान मराठोंके हाथ लगे। वर्षाकालमें ही यह युद्ध हुआ था। आरकट-के नवाबसे भी बलवन्त रावने ४॥० लाख रुपये कर-स्वरूप वसूल किये। इनमेंसे दो लाख नगद और ढाई लाख रुपये आयका राज्यांश पेशवाको मिला।

वर्षाकालमें पेशवाकी सेनाको दूसरी ओर युद्धमें लिप्त देख हैदरअलीकी सलाहसे श्रीरंगपत्तनके नन्दराजने

मराठोंकी सन्धि तोड़ दी और कुछ समय पहले जो उन्हें १४ परगने मिले थे, उन्हें वहांसे मार भगाया तथा अपना आधिपत्य फिरसे जमाया। परन्तु इस समय सलावतजङ्गका राज्यविप्लव उपस्थित हो जानेसे बलवन्तराव नन्दराजको उनके औद्धत्यका प्रतिफल न दे सके। सीधे ससैन्य पेशवाकी सहायतामें चल दिये। इस समय विदनूरप्रदेशमें अधिकार-स्थापन भी बालाजी और मेहेन्दलेका प्रधान उद्देश्य था। निजामके साथ विग्रह खड़ा हो जानेसे वह सिद्ध नहीं हुआ। इस समय नन्दराजको दण्डित और विदनूर प्रदेशको हस्तगत कर सकनेसे दाक्षिणात्यमें हैदरअलीका अभ्युदय होता या नहीं, सन्देह है।

१७५९ ई०के अगस्त मासमें सलावतजङ्गके भाई बुसलतजङ्ग और निजाम अलीने प्रधान मन्त्री शाह नवाज खाँकी सहायतासे सलावतजङ्गको पदच्युत और फरासियोंको निजाम-राज्यसे विताड़ित करनेका भयङ्कर षड़यन्त्र रचा। इस राष्ट्रविप्लवकी सूचना देख कर बालाजीने अपने सैन्यसामन्तोंको विदेशसे स्वदेश लौट कर महाराष्ट्रीय स्वार्थरक्षाके लिये तत्पर होने कहा। अतः बलवन्तराव मेहेन्दलेको कर्णाटप्रदेशका त्याग कर स्वदेश जाना पड़ा। इस षड़यन्त्रसे विप्लवकारियोंका उद्देश्य सिद्ध नहीं हुआ। शाह नवाज मारे गये और बुसलतजङ्ग प्रधान मन्त्रीके पद पर प्रतिष्ठित हुए। फरासियोंका प्रभाव बढ़ चढ़ गया। अंग्रेजोंने इस सुअवसरमें बलपूर्वक सूरतको दखल करनेकी चेष्टा की और बालाजी बाजीरावने निजामअलीके उपदेशानुसार युद्ध करके वार्षिक २५ लाख रुपये आयका राज्यांश प्राप्त किया।

१७५६ ई०के प्रारम्भमें बालाजीने गोपालराव गोविन्दपटवर्द्धन और आनन्दराव रास्तेकी अधीनतामें एक दल सेना कर्णाट देश भेजी। पेशवाके सरदारोंने कर्णाट-प्रवेश करते ही नन्दराजके पूर्वदत्त १४ परगनों पर अपना आधिपत्य स्थापन किया। गोपालरावने चेनापट्टन जीत कर जब बङ्गलूरमें घेरा डाला, तब हैदरअली उनके विरुद्ध डट गये। वे एक ऐसे स्थानमें रह कर युद्ध करने लगे, कि जहां महाराष्ट्र अश्वारोही अपना विक्रम बिलकुल दिखा न सके। इस यात्रामें गोपालरावके साथ उतनी कमान भी न थी। इधर गुप्त और आकस्मिक नैश आक्रमणसम्बन्धमें हैदरअली बड़े सिद्धहस्त थे। तिस पर भी गोपालराव और आनन्दरावने तीन मास तक नाना खण्डयुद्धोंमें हैदरअलीको व्यतिव्यस्त कर डाला और उनके अधिकृत कितने स्थान अपने दखल कर लिये। हैदरअलीने उनका पीछा छोड़ा नहीं, अध्यवसायके साथ बार बार उन पर आक्रमण करते ही रहे। आखिर लड़ाई करते करते दोनों दल ऊब गये और तब सन्धि कर ली। इस सन्धिके अनुसार श्रीरङ्गपत्तनके अवरोधकालमें स्वीकृत ३२ लाख रुपयेके अवशिष्ट २७ लाख तथा ५ लाख रुपये और ले कर गोपालरावने १४ परगनोंका अधिकार छोड़ दिया। इस प्रकार सन्धि हो जानेसे बालाजी कुछ असन्तुष्ट हुए और गोपालरावके प्रति अकर्मण्यताका आरोप किया। इस सम्बन्धमें गोपालरावने बालाजीको जो पत्र लिखा था उसमें एक जगह कहा है, "यदि हम लोग हैदरको युद्धमें व्यति-व्यस्त नहीं करते, तो उनके जैसे व्यक्ति ३२ लाख रुपये नगद (इनमेंसे १६ लाख रुपये कौढ़ने पड़े थे) दे कर सन्धि मोल लेते, यह क्या सम्भव था?" गोपालरावने यह यथार्थ कहा था या नहीं, बालाजीको पीछे मालूम हुआ।

इसके बाद स्थानीय राजाओंके युद्धविग्रहादिमें महाराष्ट्रीय-सेनाने सुविधानुसार किसी एक पक्षका अवलम्बन करके उस प्रदेशके कतिपय स्थान दखल कर लिये थे और प्रचुर धन भी उनके हाथ लग गया था। किंतु इस समय उत्तरभारतमें पानीपतकी लड़ाईमें उन लोगोंका जो भाग्यविपर्यय हुआ, उससे तीन चार वर्ष तक कर्णाटकी ओर दृष्टि पात करनेका उन्हें अवसर नहीं मिला। इसी बीच बालाजी बाजीरावका जीवन भी शेष हो चला था।

पानीपतकी चढ़ाईके कुछ पहले निजामके साथ एक बार विवाद खड़ा हुआ था। अहमदनगर-दुर्ग खान्देशके अन्तर्गत होने पर भी निजामके अधिकारमें था। विसाजी कृष्ण नामक बालाजीके किसी सेनापतिने वहांके दुर्गरक्षकको रिशवत दे कर दुर्ग पर अधिकार कर लिया (१०वीं अक्तूबर १७५६ ई०में)। इस कारण सला-

वेतजङ्गने युद्धकी घोषणा करके पेशवाके विरुद्ध यात्रा की। इसी समय भावसाहव पानीपतके लिये सेनादल सजा कर उत्तर-भारतको जा रहे थे। मञ्जिरा नदीके किनारे उदयगिरि नामक स्थानमें दोनों पक्षमें मुठभेड़ हो गई। इस युद्धमें मराठोंने विजयपताका फहराई। निजामपक्षके ३ हजार आदमी मराठोंके हाथसे यमपुर सिधार गये। दश हाथी और ४ तोप मराठोंके हाथ लगीं। उनकी भी बहुतसी सेना इस युद्धमें मारी गई थी। अब निजामअलीने सन्धिका प्रस्ताव करके भेजा। वालाजीराव, रघुनाथराव आदिके इस युद्धमें उपस्थित रहने पर भी सेनापतित्व भावसाहवके ही हाथ था। उन्होंने सन्धिका प्रस्ताव अग्राह्य करके निजामको समूल ध्वंस करनेकी इच्छा प्रकट की। अव सलावतजङ्ग और निजाम अलीने अपने सम्पूर्ण आत्मसमर्पणके चिह्नस्वरूप स्वराज्यकी राजमुद्रा (Seal of State) उनके निकट भेज दी। निजामको नितान्त शरणागत जान कर भावसाहवने सन्धिका प्रस्ताव ग्राह्य कर लिया। दौलतावाद, असीरगढ़, शिवनेरी, वीजापुर, बुंहरनपुर, सालहर और मालहर ये छह दुर्ग तथा वीजापुर, विदर और औरङ्गावाद प्रदेशसे कुल वार्षिक ६२ लाखसे अधिक रुपये आयका राज्यांश सन्धिके मूल्यस्वरूप दान कर निजाम स्वदेशको चल दिये।

शत्रुराज्य पर आक्रमण करनेसे जो सव प्रदेश हाथ लगते थे, उनमेंसे अधिकांश सरदारोंको सैन्यरक्षाके लिये जागीरस्वरूप मिलता था। इस वार भी ६२ लाख ३६ हजार रुपये आयके राज्यांशमेंसे प्रायः ४१ लाख रुपयेका प्रदेश सरदार तथा कर्मचारियोंको सैन्यपोषणके लिये मिला था। वालाजीके पुत्र माधवराव और उनके भतीजे भावसाहव आदि आत्मीय लोगोंने ही इस वार अधिकांश जागीर पाई थी। इस समय निजामराज्यका परिमाण इतना घट गया, कि थोड़े ही दिनोंके अन्दर समस्त दाक्षिणात्य मराठोंके ही हाथ आ जाता। परन्तु पानीपतकी लड़ाईमें इन लोगोंको जैसा धक्का पहुंचा, कि भविष्यत् घटनाओंका स्रोत दूसरी ही ओरसे वह चला।

वालाजीके शासनकालमें दक्षिण तुङ्गभद्रानदी पर्यन्त जिस प्रकार महाराष्ट्रराज्य फैल गया था, उत्तरमें भी उसी प्रकार अटकनदीके उस पार तक उन्होंने अपनी सीमा वढ़ा ली थी। दक्षिणभारतमें जिस प्रकार स्वयं वालाजी और भावसाहव मुसलमान-शासनका मूलोच्छेद करनेमें प्रयासी हुए थे, उत्तरभारतमें भी उसी प्रकार रघुनाथराव और सिन्दे होलकर आदि सरदारगण मुसलमानोंके भीतिप्रद हो उठे थे। दिल्लीके वादशाह उन लोगोंके विलकुल करायत्त हो गये थे। मुसलमानोंने अपनी क्षमताका ह्रास होते देख अहमदशाह अवदलीकी सहायतासे पुनः भारतवर्ष पर मुगल वादशाही स्थापन करनेके लिये प्राणपणसे कोशिश की। उसीके फलसे प्रसिद्ध पानीपतकी लड़ाई छिड़ी थी।

१७३६ ई०के प्रारम्भमें नादिरशाहने भारतवर्ष पर चढ़ाई करके दिल्लीको उजाड़ डाला था, यह पहले हो कहा जा चुका है। वे स्वदेश लौट कर थोड़े ही दिनोंके वाद गुप्तघातकके हाथसे मारे गये। पीछे उनके अन्यतम सरदार अवदली इराणके सिंहासन पर बैठे। १७४८ ई०के प्रारम्भमें अवदली मूलतान और लाहोर पर दखल कर सरहिन्द तक अग्रसर हुए। वहां मुगल सेनासे पराजित हो दुम दवा कर भागे। इस पर भी उनकी सर्वनाशकर शक्तिका परिचय पा कर दिल्लीके उमराव भयभीत हो गये थे। दिल्लीके दरवारकी अवस्था इस समय जैसी शोचनीय हो रही थी, कि अवदलीने जव दूसरी वार भारतमें प्रवेश किया, तव उन्हें रोकनेका वादशाही सेनाको साहस नहीं हुआ। इस समय रोहिलोंका दमन भी विशेष आवश्यक था। इस कारण अवदली और रोहिलोंका दमन करनेके लिये दिल्ली-दरवारने महाराष्ट्रोंसे सहायता लेना जरूरी समझा। तदनुसार १७५७ ई०में दिल्लीके वादशाह अहमदशाहने वजीर सफदरजङ्गकी सलाह ले कर वालाजी वाजीरावके नाम पर सिन्दे और होलकरकी मध्यस्थामें 'अहदनामा' वा फरमान दिया। इस फरमानसे अवदाली रोहिला और सिन्धुप्रदेशके अमीरोंको दमन करने तथा राजपूताना और दिल्लीप्रदेशकी शान्तिरक्षाके लिये वालाजी वाजीराव वाध्य हुए। इस कार्यके लिये वादशाहने उन्हें लाहोर, मूलतान, रोहिलखण्ड और सिन्धु-राजपूताना इन चार प्रदेशोंका चौथ वसूल करनेका अधिकार दिया। इस सन्धिपत्रको प्रतिश्रुति-

रक्षाके लिये रोहिलों तथा अवदालीके साथ पेशवाको युद्ध करना पड़ा। इस सनद-पत्रसे उन्होंने चौथ वसूल करनेका जो अधिकार पाया था, उसकी रक्षा करनेके लिये अवाध्य राजपूतोंके साथ पुनः पुनः युद्ध करना पड़ा था।

१७५१ ई०में सिन्दे और होलकरने जो रोहिलखण्ड पर आक्रमण किया था, सो केवल लूटनेकी इच्छासे नहीं, वरन् पूर्वोक्त सन्धिकी शर्त्तका पालन करना ही प्रधान कारण था। वे लोग जब रोहिला-समरमें नियुक्त थे उस समय अवदाली दूसरी बार भारतवर्ष आ धमके। किन्तु सिन्दे-होलकरको ले कर वजीर उन्हें रोकने जा ही रहे थे, कि वादशाहने उसके पहले ही पञ्जावका अधिकार दे कर उन्हें विदा कर दिया था। १७५२ ई०में उन दोनों प्रदेशोंका अवदालीके हाथसे उद्धार करना मराठोंका प्रधान कर्त्तव्य था। किन्तु इस बार वे पञ्जाव पर दखल न कर सके। पीछे रघुनाथराव उत्तर-भारत जा कर पूर्वोक्त सनद-पत्रके बलसे राजपूताना, कुम्भेरी, नागोर, दिल्ली आदि प्रदेशोंमें अपना आधिपत्य जमाने लगे। इसी समय वर्षाऋतुका आगमन हुआ। अतएव वे इस समय देश लौट गये और पुनः अगस्त मासमें पूना आये। दूसरे वर्ष जनवरीसे ले कर जून तक सावनूरके अवरोधकार्यमें सहायता दे कर वर्षाकालका अवसान होते ही गुजरातके कतिपय मुसलमान सरदारोंने विप्लव खड़ा कर दिया था। उन लोगोंका दमन करके रघुनाथराव मालवदेश गये। इस समय अवदालीकी आगमनवार्त्ता उनके कर्णगोचर हुई, जिससे वे उनका मुकावला करनेके लिये वालाजीकी अनुमति ले कर वड़ी तेजीसे दिल्लीकी ओर चल दिये। इधर वालाजी स्वयं श्रीरङ्गपत्तनको रवाना हुए।

१७५७के फरवरी मासमें रघुनाथरावने मल्हारराव होलकरके साथ अवदालीके विरुद्ध यात्रा की। जाते समय उन्होंने वालाजीको पत्र लिखा, कि वे उनकी सहायतामें सिन्देको अति शीघ्र भेज देवें। उस समय सलावतजङ्गके विरुद्ध दाक्षिणात्यमें जो षड़यन्त्र चल रहा था, उसी लिये दत्ताजी सिन्दे ससैन्य पेशवाके निकट उपस्थित थे। यह पत्र पा कर वालाजीने उन्हें रघुनाथरावकी सहायतामें भेजा। रघुनाथरावके साथ इस समय यद्यपि छह हजार सेनासे अधिक न थी तो भी अवदालीकी आगमनवार्त्ता सुनते ही वे दिल्लीकी दौड़ पड़े।

दूसरी यात्रामें पञ्जावके जो सब प्रदेश अवदालीके हाथ लगे थे, नये वजीर मीर शाह-वुद्दीन गाजीने पुनः उन पर दखल जमाया। पीछे उन्होंने अपनेको निष्कण्टक समझ कर अन्ताजी मणिकेश्वर नामक पेशवाके किसी एक ब्राह्मणको दिल्लीको शान्तिरक्षाका भार सौंप दिया और आप आमोद-प्रमोदमें अपना समय विताने लगे। नजीव खाँ नामक गाजीके अधीनस्थ और उन्हींके टुकड़ोंसे पले हुए एक रोहिलासरदारने प्रभुका सर्वनाश करनेके लिये इस षड़यन्त्रमें साथ दिया। मुगलोंकी प्राचीन राजधानी दिल्ली जो महाराष्ट्रीय सरदारके रक्षणाधीन थी, इसमें बहुतेरे अमीरोंने अपना अपमान समझा, किन्तु गाजीको पदच्युत किये विना दिल्लीसे मराठोंकी प्रबलता कभी भी तिरोहित नहीं हो सकती। यह सोच कर उन्होंने अवदालीको हिन्दू-रक्षकके हाथसे मुगलराजधानी दिल्लीके उद्धारसाधनके लिये आमन्त्रण किया। नजीव खाँ और शाहजादी मलका-जमानी इस षड़यन्त्रके मूल नायक थे।

पञ्जाव हाथसे निकल गया था, इस कारण यह निमन्त्रणपत्र पानेके पहले ही अवदालीने भारतवर्ष पर आक्रमण करनेका सङ्कल्प किया था। अव उन्हें और भी अच्छा मौका हाथ लगा। काफी सेना संग्रह कर उन्होंने १७५६ ई०के शेषमें खैवरघाटीमें पाले पड़नेके पहले कन्धार छोड़ा। उनके सरहिन्द पहुंचने पर शाहवुद्दीन गाजी होश में आये। उन्होंने जहां तक हो सका, बहुत जल्द कतिपय सेना इकट्ठी कर नजीवखाँको अवदालीके विरुद्ध भेजा। अवदलीकी सेना ज्यों ही दिल्लीमें घुसी, त्यों ही नजीव प्रकाश्यभावमें शत्रुके साथ मिल गये। नजीवकी इस विश्वासघातकतासे गाजी और दिल्लीके वादशाह इराणी वादशाहके हाथसे वन्दी हुए और दिल्लीमें अफगानी सेनाके पैशाचिक ताण्डवसे रक्तकी धारा वह चली। अन्ताजी मणिकेश्वर अपनी सेनाके साथ जान ले कर भागे। दिल्लीको भलीभांति लूट कर तथा वहुसंख्यक अधिवासियोंकी हत्या कर अवदाली मार्च मासमें मथुराको चल दिये। उस समय वहां पर्वोपलक्षमें (शायद होलीमें) नाना देशके हिंदू जुटे हुए थे। निर्मोही अफगानी सेनाके

खड्गाघातसे बहुसंख्यक ब्राह्मण, साधु, सन्यासी, बालक और रमणी छिन्नशीर्ष हुई! रमणियोंके प्रति पाशव अत्याचार और गोरक्तसे हिन्दूदेवियोंको स्नान करानेसे भी बाज नहीं आये। इधर उत्तर-भारतमें निदाघके प्रकोपकी वृद्धि होनेसे बहुसंख्यक अफगानोसेना उसके शिकार बन गई। इस कारण वे तैमुरशाहको पञ्जावमें रख कर बड़ी फुर्त्तीसे स्वदेश वापिस गये। यह घटना १७५७ ई०में घटी थी।

इधर जुलाई मासके प्रारम्भमें रघुनाथराव दिल्लीके उपकण्ठ भाग पर ससैन्य उपस्थित हुए। इसी बीचमें अपरापर सरदारोंने भी उनका साथ दिया जिससे उनकी सैन्यसंख्या पहलेसे कहीं बढ़ गई। उनका एक पत्र पढ़नेसे मालूम होता है, कि जब वे दिल्ली पहुंचे तब अवदालीके स्वदेश जानेकी खबर सुन कर बड़े विपण्ण हुए थे। महाराष्ट्रीय लेखकोंका कहना है, कि रघुनाथरावके दलबल साथ आनेकी खबर सुनते ही अवदाली जान ले कर देश भागे थे।

गाजी और बादशाह आलमगीरने अवदालीको शरण ली थी, इस कारण उन्होंने उन दोनोंको पदच्युत नहीं किया था। पर वे नजीब खांको दिल्लीश्वरका सैन्यापत्य प्रदान कर गये थे। अतएव दिल्लीमें नजीरके प्रभुत्वकी सीमा न रही। पेशवाके प्रतिनिधि अन्ताजी मणिकेश्वर भी दिल्लीमें पुनरागमन न कर सके। इस कारण रघुनाथने गाजीको जो नजीबसे विगड़े हुए थे, साथ ले दिल्ली पर धावा बोल दिया। १५ दिन तक किसी भी तरह शहरकी रक्षा करके आखिर नजीब खांने उनकी शरण ली। रघुनाथने नजीबको विश्वासघाती जान कर उनकी शक्ति खर्व करनेके लिये उनके दोआबस्थित जागीर (यह जागीर गाजीकी कृपासे ही नजीबको मिली थी) जब्त करनेका संकल्प किया था। किंतु मल्हारके विशेष अनुनय विनय करने पर वे उन्हें बिना किसी दण्डके छोड़ देनेको वाध्य हुए। मल्हाररावकी सेनासे रक्षित हो नजीब अक्षत शरीरसे रोहिलखण्डके अन्तर्गत शुक्रताल नगर पहुंच सके थे। इतना ही कहना काफी है, कि मल्हाररावने इसके लिये नजीबसे मोटी रकम रिशवतमें पाई थी। इस कपटाचारी नजीबके लिये ही पानीपतमें मराठोंका सर्वनाश हुआ था।

इसके बाद रघुनाथरावने दिल्ली शहर और दुर्ग-अधिकार तथा बादशाहको अपने हाथसे पुनरभिषिक्त कर अन्ताजी मणिकेश्वरको फिरसे वहांका शांतिरक्षक नियुक्त किया। इसके बाद उनका ध्यान दिल्लीप्रदेश और रोहिलखण्डके बन्दोबस्तकी ओर आकृष्ट हुआ। अवदालीके अनुग्रहसे वे सब प्रदेश अफगान द्वारा विध्वस्त हो 'बे-चिराग' (दीपशून्य) हो गये थे। इस पर तथा मथुराकी दुरवस्था पर अबदालीके प्रति उनका विशेष क्रोध था। १७५८ ई०के प्रारम्भमें उन्होंने लाहोरके लिये प्रस्थान किया। लाहोर प्रभृति प्रदेश उस समय अवदालीके पुत्र तैमुरशाहके शासनाधीन थे। रघुनाथकी आगमनवार्त्ता सुनते ही वे ससैन्य कन्धारको भाग गये। रघुनाथने लाहोर पर अधिकार कर लक्ष्मीनारायण नामक उस देशके एक कार्यदक्ष कायस्थ कर्मचारीके हाथ वहांका शासन-भार सौंपा और आप उत्तरदिशाको चल दिये। इसके बाद वे भीमवेगसे मूलतान और पञ्जावके अपरापर अंशोंको आक्रमण, लुण्ठन और अधिकार करते हुए भारतकी उत्तरी सीमा अटकनगरमें पहुंचे। यहां महाराष्ट्रीय विजयचिह्नस्वरूप उनकी जातीय गैरिक पताका फहराई गई और कृष्णा-तीरजात दाक्षिणात्य अश्व अटकमें सिन्धुनदीके जलमें अवगाहन और उसका जल पी कर परितृप्त हुए। इस घटनाका महाराष्ट्रीय लेखकोंने बड़े ही गौरवसे वर्णन किया है।

इसी स्थान पर मराठोंकी विभवोन्नति चरमसीमाको पहुंची थी। महाराज शाहुने बालाजी बाजीरावको पेशवा-पद पर अधिष्ठित करते समय जिस कार्यसिद्धिके लिये उनसे अनुरोध किया था, उसे आज बालाजीने कर दिखाया। किन्तु पेशवाओंकी उच्च आकांक्षाका यहां पर शेष भी हुआ। सारे भारतवर्षसे मुसलमानी शासनकी जड़ काटना और वहां हिन्दूराज्य स्थापन करना ही बालाजीके जीवनका प्रधान लक्ष्य था। रघुनाथरावकी आकांक्षा इससे भी कहीं बढ़ कर थी। कन्धारमें प्रवेश कर उन्होंने अवदालीका दर्प चूर्ण करनेके उद्देश्यसे बालाजीको जो पत्र लिखा था, वह इस प्रकार है,—

"अकबर बादशाहकी अधीनतामें जो सब प्रदेश थे, पेशवाओंकी अधीनतामें वे सब प्रदेश क्यों न रहेंगे?"

ऐसा विश्वास किया जाता है, कि काबुल कन्धारमें भी महाराष्ट्र-आधिपत्य जमाना उनका उद्देश्य था। भाव-साहबकी उच्च आकांक्षा पर सबोंको विस्मित होना पड़ा। उनका यहां तक ख्याल था, कि समुद्रवलयाङ्किता भारत-भूमि पार कर 'कनष्टान्टिनोपलमें' महाराष्ट्र-विजयकेतु यदि फहराया जाय, तो मराठोंका गौरव है।

जो कुछ हो, एक मास तक अटकमें रह कर रघुनाथ-राव और मल्हारराव होलकर लाहोर लौटे। इधर वर्षाकाल नजदीक आ गया था, अतः उन्हें स्वदेश लौटना जरूरी आन पड़ा। लाहोर छोड़ते ही अब्दाली पुनः आविर्भूत होंगे, यह उन्हें अच्छी तरह मालूम था। किन्तु वर्षाकालमें विदेशमें रहना भी अच्छा नहीं, यह समझ कर उन्होंने सीमान्तरक्षाका भार कुछ सरदारोंके ऊपर सौंपा और आप दाक्षिणात्यको चल दिये। राहमें दत्ताजो सिन्देसे मुलाकात होने पर रघुनाथने उन्हें नजीव खाँका दर्पचूर्ण करनेका हुकुम दिया। पीछे वे कूच करते हुए पूना पहुंचे ( १७५८ ई० अक्तूबर मास )।

इस समय भारतवर्षमें तमाम पेशवाओंकी तूती बोल रही थी। महिसुर, हैदराबाद, मारवाड़ और दिल्ली आदि अञ्चलोंमें उनका प्रभुत्व था। पञ्जाब, अजमीर, मालव, महाराष्ट्र, गुजरात और कर्णाट अञ्चलमें उनकी जड़ मजबूत हो गई थी। राजपूताना और अयोध्या आदि प्रदेशोंसे उन्हें चौथ निर्विघ्न मिलता जाता था। निजाम, महिसुरके नवाब आदि प्रबलशक्ति पेशवाके प्रतापसे शिर झुका कर उन्हें कर दिया करती थीं। पेशवाओंने दिल्लीके सिंहासन पर अपने मनोनीत व्यक्ति-को बादशाह बना कर उन्हें अपने हाथका खिलौना बना लिया था। भारतवर्षमें अब उनके एक भी शत्रु रह न गया। महाराष्ट्र-राज्यमें जहां देखो वहीं शान्तिका राज्य था। इन सब लड़ाइयोंमें लिप्त रहने पर भी पेशवाओंने स्वदेशकी आभ्यन्तरिक उन्नतिमें विशेष ध्यान दिया था। बालाजी-के समय और उन्हींकी विशेष चेष्टासे देश भरमें आर्य-विद्याका बहुल प्रचार हो गया था। उन्होंने वेद, स्मृति, दर्शनशास्त्र, पुराण, ज्योतिष, वैद्यक आदि विविध शास्त्रों-में सुपण्डित ब्राह्मणोंकी प्रतिवर्ष परीक्षा ले कर उन्हें वृत्ति देनेकी व्यवस्था कर दी थी। इस कार्यमें वे कभी कभी वार्षिक १८ लाख रुपये खर्च कर डालते थे। काशी, रामेश्वर, मिथिला आदि दूर देशोंसे भी बहुसंख्यक ब्राह्मण प्रतिवर्ष परीक्षा दे कर दक्षिणा लेनेके लिये पूना आते थे। दक्षिणाके लिये आये हुए ब्राह्मणोंकी परीक्षा लेने और दक्षिणा देनेके लिये पूनामें एक स्वतंत्र आवास-मण्डप बनाया गया था। पुरस्कारके लोभसे देशको ब्राह्मण सन्तानोंकी शास्त्र पढ़नेकी ओर विशेष प्रवृत्ति हो गई थी। देशविदेशसे प्राचीन संस्कृत ग्रंथादि संग्रह कर उन्हें पूनाके राजकीय पुस्तकालयमें रखनेका अच्छा बन्दोबस्त था। कवि, शिल्पी, चित्रकर और गीतविद्याविशारद व्यक्तिगण भी राजदरबारमें पड़े रहते थे। देशीय कृषक और वणिक श्रेणीकी उन्नतिकी ओर भी बालाजीका विशेष लक्ष्य था। इन सब विषयोंका विस्तृत विवरण महाराष्ट्र शब्दमें देखो। इस समय जिस प्रकार शान्ति विराजती थी, उसी प्रकार यदि कुछ दिन और अक्षुण्ण भावमें रह जाती, तो देशके अन्तर्वाणिज्य और बहिर्वाणिज्यके विस्तारमें तथा कलाविद्याके विशिष्ट संस्कारमें पेशवागण विशेष ध्यान दे सकते थे।

किन्तु नाना कारणोंसे ऐसा नहीं हुआ। एकबारगी अनेक राज्योंके उनके करतल आ जानेसे शत्रुकी क्षमता हीन तो हो गई, पर उनकी संख्या घटी नहीं, बढ़ती हो गई। अलावा इसके सरदारोंके कार्यकलापके प्रति तीक्ष्ण दृष्टि नहीं रखनेसे तथा उन लोगोंके मनमें पाप-बुद्धिका उदय हो जानेसे महाराष्ट्र-राज्यकी अवनति होने लगी। गृहविवाद और आत्मीयगणका मनोमालिन्य भी उनके शक्तिह्रासका एक प्रधान कारण हुआ। पानी-पतकी लड़ाई होनेके पहलेसे जिस प्रकार उन सब अनिष्टकर उपादानोंका सञ्चय होता था और वे उपादान जिस प्रकार पानीपतकी लड़ाईमें पेशवाओंके वैभवनाश-के कारण हुए, सो नीचे देते हैं।

रघुनाथरावके दाक्षिणात्य लौटने पर दत्ताजी सिन्दे नजीव खाँके विनाशके लिये दौड़ पड़े। पेशवाने दत्ता-जी पर और भी कई कार्य सौंपे थे। उनमेंसे (१) लाहोरका बन्दोबस्त करनेके बाद वहांसे राजस्व संग्रह कर भेजना, (२) सुजा-उद्दौलाको वशीभूत कर वारा-णसी, प्रयाग, अयोध्या और गया इन चार प्रधान तीर्थ-

क्षेत्रोंका अधिकारग्रहण, यही दो यहां पर उल्लेखयोग्य हैं। लाहोरका वन्दोबस्त करके दत्ताजीने नजीवके विरुद्ध यात्रा की। इसी समय मलहारराव होलकरने उनसे मिल कर कुछ दूसरी ही सलाह दी। उन्होंने दत्ताजीको समझा कर कहा, "सारे भारतवर्षमें धूर्त्त नजीवके सिवा अभी पेशवाके और कोई शत्रु नहीं है। उस नजीवका यदि आज नाश किया जायगा, तो फिर पेशवा हम लोगोंका पहलेके जैसा सम्मान नहीं करेंगे। पेशवा निष्कण्टक होनेसे सामान्य दूत भेज कर अटकसे अनायास राजस्वादि वसूल कर सकेंगे और हम लोगोंको 'शिव-निर्माल्यवत्' अनावश्यक समझ कर अनादर करेंगे। अतएव नजीवकी रक्षा करके पेशवाको दमित करना हम लोगोंका कर्त्तव्य है। सुजा-उद्दौलाको वदलेमें नजीवको मित्रता द्वारा वशीभूत करनेसे भी अयोध्या, काशी आदि प्रदेश हाथ लग सकते हैं।" मलहाररावके इस दुष्ट उपदेश पर मुग्ध हो सिन्दे उस समय बालाजीका आदेश उल्लङ्घन कर दिया। किन्तु थोड़े ही दिनोंके मध्य उन्हें मालूम हो गया, कि नजीवकी रक्षा करना मानो सांपको दूध पिला कर पोसना था।

वालाजी बाजीराव पेशवाकुलमें असाधारण राजनीति-विशारद थे। पेशवा-पद प्राप्तिके बादसे नाना प्रकारके आत्म विग्रहके दमनमें लिप्त रहने पर भी उन्होंने सारे भारतवर्ष पर पेशवाओंका अप्रतिहत प्रभाव स्थापन कर लिया था। छत्रपति महात्मा शिवाजी और उनके गुरु रामदास स्वामीके समयसे मराठोंके हृदयमें जो हिंदपत् बादशाही वा हिन्दूसाम्राज्य-स्थापनकी वासना बद्धमूल हुई थी, वह वालाजी बाजीरावके समयमें ही सफल हो जाती। परंतु पानीपतकी लड़ाईके पहले उनके सरदारोंने उत्तरभारतवर्षमें जो सव अभियान और युद्ध-विग्रह किये, उनमें प्रायः सभी जगह बालाजीके उपदेशके विरुद्ध कार्य किये गये थे, इसीसे वे इष्ट-फलसाधक नहीं हुए। सरदारोंमेंसे बहुतेरे स्वार्थलुब्ध और पेशवाओंके अवाध्य हो गये थे। उन्हें शासन करनेकी शक्ति वालाजीमें न थी और उस समय सरदारोंका शासन विलकुल सम्भवपर भी नहीं था। सारे भारतवर्ष जीत कर सुशासित रखना १८वीं शताब्दीमें अतीव दुष्कर कार्य था, इसके लिये बहुसंख्यक सेना रखनेकी आवश्यकता थी। यही जान कर वालाजीने काफी सेना रखी थी ; किन्तु सरदारोंमेंसे बहुतेरे यथासमय राजस्व वसूल कर स्वयं हड़प कर जाते थे, पेशवाके पास कुछ भी नहीं भेजते थे जिससे पेशवा-सरकारको ऋणग्रस्त होना पड़ा था।

वालाजीका उपदेश अग्राह्य कर उनके सरदारोंने जो भूल की थी, उसीके फलसे पानीपतमें उन लोगोंका सर्वनाश हुआ। वालाजीके लिखित अनेक पत्रोंमें एकके साथ शत्रुता और दूसरेके साथ मित्रता करनेका उपदेश दिया गया है, ऐसा देखनेमें आता है। उन्होंने उत्तरभारतवर्षमें सबोंके साथ एक ही वार शत्रुता करनेसे अपने सरदारोंको वार वार निषेध कर दिया था। किन्तु उनका उपदेश प्रतिपालित नहीं हुआ। अयोध्याके नवाव सुजा-उद्दौलाने दत्ताजीसे प्रस्ताव किया था, कि गाजी-उद्दीनको पदच्युत करके उन्हें यदि वजीरका पद मिले, तो वे मराठोंको नगद ५० लाख रुपये गिन देंगे। उसी प्रकार नजीवखाँ भी दिल्लीश्वरका सेनापतित्व पाने पर ३० लाख रुपये देनेको राजी हुए थे। किन्तु वालाजीरावने इन दोनों प्रस्तावोंमेंसे किसीको मंजूर नहीं किया। क्योंकि, गाजीउद्दीन मराठोंके आश्रित थे ; अतः विना दोषके उन्हें पदच्युत करना उन्होंने अच्छा नहीं समझा। विशेषतः सुजाको मन्त्रित्व प्रदान करनेसे वे अपने मित्र जाट लोगोंके साथ मिल कर मराठोंके विरुद्ध खड़े हो सकते हैं, यह सन्देह वालाजीके मनमें हो गया था। इसी कारण उन्होंने प्रस्तावको स्वीकार नहीं किया। उन्होंने कहा, कि अयोध्या, काशी और प्रयाग ये तीनों हिन्दूके प्रसिद्ध तीर्थक्षेत्र यदि मुसलमानकवलसे छुड़ा सकें, तो वे सुजाको वङ्गदेशका एकांश जीत कर देंगे। सुजाको इस प्रस्तावमें विशेष आपत्ति न थी। वालाजीका प्रस्ताव कार्यमें परिणत होनेसे वह महाराष्ट्रशक्तिके पक्षमें मङ्गलकर होता, इसमें सन्देह नहीं। किन्तु सिन्दे-होलकरकी बुद्धिके दोषसे ऐसा न होने पाया। उन्होंने नजीवखाँके साथ मित्रता कर ली। सुतरां सुजाउद्दौलाके साथ सख्य स्थापित नहीं हुआ।

नजीवखाँका विनाश करनेके लिये वालाजीने वार वार सरदारोंको आदेशपत्र लिखा था। १७५९ ई०की

२३वीं मार्च और २री मईको उन्होंने इस विषयमें दत्ताजी और जनकोजी सिन्देको जो लिखा था, उसका कुछ अंश यों है,—"नजीवखाँको वक्सीगिरि सैनापत्य देनेसे वह तीस लाख रुपये खुशीसे दे सकते हैं, पर याद रहे, वह पक्का विश्वासघातक और जुआचोर है। उसे वक्सीगिरि और अवदालीको दिल्ली देना एक ही बात है। नजीवकी सहायता करना दूध पिला कर सांप पोसनेके समान अनिष्टकर होगा। नजीवखाँको आधा अवदाली जान कर उससे अलग ही रहना, भूल कर भी मित्रता न करना।" पेशवाका ऐसा स्पष्ट उपदेश और आदेश रहते हुए भी मलहारराव होलकरकी कुमंत्रणामें पड़ कर सिन्देने नजीवके विरुद्ध युद्धयात्रा नहीं की। अन्ताजी माणिकेश्वर, नारोशङ्कर आदि बालाजीके अपर सरदारोंने यहां तक कि स्वयं जनकोजी सिन्देने भी नजीवका दमन करनेका सङ्कल्प किया था। किंतु मलहारजी होलकर और दत्ताजी सिन्दे तथा गोविंद पंत बुन्देला आदि सरदारोंकी अवाध्यतासे वह कार्यमें परिणत होने न पाया। गोविंद पंत बुन्देलाके कहनेसे सिन्दे और होलकरने नजीवके साथ मित्रता कर ही ली। विश्वासघातक नजीव भी अपनी मीठी मीठी बातोंसे उन्हें मोहित कर मराठोंके सर्वनाशका आयोजन करने लगा उसने सुजा और महाराष्ट्रविद्वेषी योधपुरपति विजयसिंह छिपके मिल कर फरक्कावादके नवाव और दिल्लीश्वरकी सहायतासे अवदलीको बुला भेजा। सिन्दे और होलकर इस षड्यन्त्रका कुछ भी पता न लगा सके। दूरदर्शी बालाजीका उपदेशभी उन दोनोंने अग्राह्य किया। इसका फल सारी महाराष्ट्रजातिको भोगना पड़ा। स्वयं दत्ताजीको कुटिल नजीवके हाथसे उसके थोड़े ही दिनोंके वाद प्राणत्याग करने पड़े थे।

विशेष विवरण सिन्दे (सिन्दिया) शब्दमें देखो।

१७५६ ई०में वङ्गदेशको जीत कर उसका एकांश सुजाको देने और उनसे अयोध्या, काशी तथा प्रयाग ग्रहण करनेका पेशवाका सङ्कल्प था। १७५७ ई०में अवदली जव दिल्लीको भसमसात् कर रहे थे, उसी समय अङ्गरेजोंने पलाशी-युद्धमें जयी हो भारत पर अपने साम्राज्य स्थापनकी नीवँ डाली थी। इतना ही कहना पर्याप्त है, कि पेशवाका संकल्प यदि सिद्ध हो जाता, तो भारतका इतिहास अन्य मूर्त्ति धारण करता। पेशवाने अपना उद्देश्य सिद्ध करनेके लिये पहले लाहोरप्रदेशका बुवन्दोवस्त कर सारी सेना दिल्लीमें इकट्ठी करनेका सरदारोंको हुकुम दिया था। उन्हें सुजाउद्दौलाके साथ वङ्गदेश पर चढ़ाई करनेके लिये कहा गया था। वङ्गदेश जीतनेके लिये रघुनाथराव भेजे जायंगे, यह भी स्थिर हुआ था, पर सामान्य लाभके लिये नजीवके साथ मित्रता करके सिन्दे-होलकरने बालाजीकी आशा पर पानी फेर दिया। उन लोगोंकी दुर्बुद्धिके फलसे लाहोरका बन्दोवस्त स्थायी नहीं हुआ, और न सुजाउद्दौलाके साथ मित्रता ही हुई। 'भुजङ्गप्रकृति' नजीवके चाटुवाक्य पर मुग्ध हो वे निश्चिन्त हो रहे। इधर नजीवकी प्ररोचनासे समस्त उत्तर-भारतमें मुसलमान लोग मराठोंके विरुद्ध इकट्ठे होने लगे। अवदलीने भी विपुल सेनाके साथ आ कर भारतवर्ष पर आक्रमण कर दिया।

इस प्रकार बालाजीका उपदेश लङ्घित हो जानेसे तीसरी पानीपतकी लड़ाईका सूत्रपात हुआ। नजीवका षड्यन्त्र पूर्णावस्थाको प्राप्त होनेसे जब अवदली पञ्जावमें घुसा, तव सिन्दे-होलकरकी आँखें खुलीं। उन्होंने अवदली पर आक्रमण करनेके लिये यात्रा की। परन्तु उन्हें ही पराभव स्वीकार करना पड़ा। केवल यही नहीं, दलीके हाथसे वे अनेक सेना सामन्तों सहित मारे गये। यह संवाद १७६० ई०के जनवरीमासमें पूना पहुंचा।

यह संवाद पानेके दो सप्ताह पहले उदयगिरिके युद्धमें पेशवाने निजामको परास्त किया था। इसके वाद हैदरअलीके विरुद्ध युद्धयात्रा करना बालाजीका उद्देश्य था। केवल यही नहीं, समस्त दाक्षिणात्यसे मुसलमान-शासनका शेष चिह्न पर्यन्त विलुप्त करनेकी इच्छा भी उनके हृदयमें वलवती थी। किंतु अवदलीके हाथसे जब सिन्दे-होलकरकी पराजय-वार्त्ता सुनी, तब उन्हें अपना संकल्प स्थगित रख कर उत्तर-भारतमें सेना भेजनी पड़ी। इस सेनाका अधिनायकत्व किसे दिये जांय, इस विषयमें वड़ी वाक्वितण्डा हुई। रघुनाथराव-के अभियानके फलसे राज्यकी आयवृद्धि होनेकी बात

तो दूर रहे, ८० लाख रुपये और कर्ज हो गये थे। इस कारण इस वार सदाशिव भावको सेनापति बना कर अवदलीके विरुद्ध भेजा गया। विश्वासराव नामक वालाजीके बड़े लड़के भी उनके साथ थे। बहुतोंके मतसे सदाशिवराव भावको सेनापति बनानेमें वालाजी की बड़ी भारी भूल हुई थी।

भावसाहबने अपनी विपुलवाहिनीके साथ दिल्लीकी ओर यात्रा की। कुरुक्षेत्रके विस्तृत समरप्राङ्गणमें अहमदशाह अवदली, नजीब खाँ रोहिला, सुजाउद्दौला, कुतवशाह, अहमद खाँ, दुन्दे खाँ आदि रोहिला, पठान और दुराणी सरदारगण अपने अपने चतुरङ्गवलके साथ उतरे। १७६१ ई०की १४वीं जनवरीको दोनों पक्षमें घोर संग्राम आरम्भ हुआ। इस वार मराठोंकी पूरी हार हुई। इस युद्धका विस्तृत विवरण भाऊ (भाव) साहब शब्दमें देखो।

उत्तर-भारतमें शत्रुपक्षकी प्रवलता देख कर वालाजी बाजीराव दलबलके साथ भावसाहबकी सहायतामें उत्तर-भारतको चल दिये। नर्मदा पार होते ही उन्होंने पानीपतकी पराभववार्त्ता सुनी। जो व्यक्ति यह संवाद ले कर आया था, वह एक शाहुकार (महाजन)-का दूत था। पत्र संक्षेपमें इस प्रकार लिखा था, "पानीपतकी लड़ाईमें दो लाल स्खलित हुए, २७ मोहर खोई गई और रुपये पैसे कितने नष्ट हुए उसकी शुमार नहीं।" इस संकेतसे पेशवाने समझा, कि भावसाहब और विश्वासराव अपने २७ सेनापतियोंके साथ मारे गये हैं और बहुतसी सेना विनष्ट हुई हैं। कुछ दिन बाद ही युद्धक्षेत्रसे भागे हुए मराठे उनके पास पहुंच गये। पानीपतमें उनका जो सर्वनाश हुआ था, उसका विस्तृत विवरण उन लोगोंकी जवानीसे सुना। अब वे हताशहृदयसे पूना लौटे।

पानीपतकी दुर्घटनासे मराठोंकी असीम क्षति हुई। उनके प्रधान प्रधान सेनापति और लाखों सेना इस संग्रामानलमें भस्मीभूत हुई। महाराष्ट्रदेशके प्रायः सभी सरदारों और सम्भ्रान्त जागीरदारोंने प्राण विसर्जन किये। बहुसंख्यक मराठा-परिवारोंका अस्तित्व एकबारगी विलुप्त हो गया। महाराष्ट्रका एक परिवार भी इस घटनामें आत्मवियोगसे बचने न पाया। घर घर रोना पीटना पड़ गया। वालाजी बाजीरावके बड़े लड़के विश्वासराव और उनके भतीजे भावसाहब युद्धमें वीरगतिको प्राप्त हुए थे। उनकी विशाल दिग्विजयी सैन्यदलका ऐसे शोचनीय परिणामका विषय सुन कर वालाजीका कलेजा टूक टूक हो गया। भाव साहबके शोकसे और वियोगविधुर असंख्य प्रजाका हाहाकार-रव सुननेसे वे उन्मादग्रस्त हो, थोड़े ही दिनोंके मध्य (१७६१ ई०के शेष जून मासमें) इस धराधामको छोड़ सुरधामको सिधार गये। उनके जैसे दूरदर्शी नेताके अभावसे महाराष्ट्र-समाजका मेरुदण्ड भग्नप्राय हो गया। पेशवाका अमित प्रताप यहीं पर खर्व हुआ।*

पेशवाई (फा० स्त्री०) १ अगवानी, किसी माननीय पुरुषके आने पर कुछ दूर आगे चल कर उसका स्वागत करना। २ पेशवाका पद या कार्य। ३ पेशवाओंकी शासन कला।

पेशवाज (फा० स्त्री०) एक प्रकारका घाघरा जो वेश्याएं या नर्तकियां नाचनेके समय पहनती हैं। इसका घेरा कुछ अधिक होता है और इसमें अकसर जरदोजीका काम बना रहता है।

पेशस् (सं० क्ली०) पिश-असुन्। १ रूप २ हिरण्य।

पेशस्कार (सं० त्रि०) पेशो रूपान्तरं करोति कृ-अण्। स्वरूपका कीटभेद, रूप बदलनेवाला कीड़ा।

पेशस्कारी (सं० स्त्री०) पेशस्कार-स्त्रियां ङीप्। रूपकर्त्री, चेहरा बनानेवाली।

पेशस्कृत (सं० पु०) कीटविशेष, एक प्रकारका कीड़ा। यह कीड़ा जिस किसी कीड़ेको पकड़ता है, वह अपना रूप परित्याग करता है। इसलिए इस कीड़ेका नाम पेशस्कृत हुआ है।

पेशा (फा० पु०) व्यवसाय, उद्यम, वह कार्य जो मनुष्य नियमित रूपसे अपनी जीविका उपार्जित करनेके लिये करता हो।

पेशानी (फा० स्त्री०) १ कपाल, ललाट, भाल, माथा। २ प्रारब्ध, भाग्य, किस्मत। ३ किसी पदार्थका ऊपरी और आगेका भाग।

पेशाव (फा० पु०) १ मूत, मूत। २ वीर्य, धातु। ३ सन्तान, औलाद।

---

* 'पेशवा' शब्दकी उत्पत्तिके इतिहासकी आलोचना करनेसे मालूम होता है, कि ११५२ ई०में अलाउद्दीनने ही सबसे पहले 'मन्त्री' उपाधिस्वरूप इस 'पेशवा' शब्दका व्यवहार किया है।

पेशावखाना ( फा० पु० ) पेशाब करनेकी जगह।

पेशावर—पञ्जाबके लाटके अधीन एक जिला। यह अक्षा० ३३° ४३' से ३४° ३२' उ० और देशा० ७१° २२' से ७२° ४५' पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण २६३१ वर्गमील है। इसके उत्तर-पश्चिम और दक्षिणमें सफेद-कोह तथा हिन्दुकुश पर्वतमाला, दक्षिण-पूर्वमें सिन्धु नदी और पूर्वोत्तरमें स्वात और बोनका पर्वत है। उन पर्वतों पर पठानवंशीय स्वाधीन जातिका वास है। जिलेके मध्य हो कर काबुल और स्वात नदी बहती हैं।

स्वाभाविक सौन्दर्यसे पेशावर उपत्यका परिपूर्ण है। चारों ओर विस्तृत शैलमाला मानो रङ्गभूमिकी सोपान-श्रेणीवत् सजी हुई है। दक्षिण-ओर खट्टक पर्वतमाला क्रमशः ३ हजार फुटसे हुई ७ हजार फुट ऊँची है और क्रमशः काबुल नदीकी उपत्यका-भूमि अतिक्रम कर खैवर-घाटी तक चली गई है। इस पर्वतश्रेणीके मध्य मुलाधर नामक शृङ्गदेश ७०६० फुट ऊंचा है। काबुल नदीके उत्तरांशसे गिरिमालाका विस्तार है। हिन्दुकुश और सिन्धुनदीकी मध्यवर्त्ती पर्वतमालाका नाम है स्वात। इन पर्वतावच्छिन्न देशोंमें युसुफजै आदि पार्वतीय जाति-का वास है। होतिमर्दनके सन्निकटस्थ करमार शृङ्ग और पञ्चपीर पर्वत जनसाधारणके रहने योग्य है। काबुल, स्वात, कालापानी और बाड़ आदि कई एक स्रोतस्विनी उक्त पर्वतोंको धोती हुई सिन्धुनदीमें जा गिरी है। पर्वतोंकी प्राकृतिक अवस्थितिसे भूतत्त्वविदोंने विशेष आलोचना द्वारा निरूपण किया है कि 'पोष्ट टार्टियरी' युगप्रारम्भमें यह उपत्यकाभूमि ह्रदसे परिपूर्ण थी। काल-के क्षयशील आक्रमणसे जब उनका रुद्ध जलनिर्गमपथ उन्मुक्त हुआ, तब धीरे धीरे उस जलराशिने ढालु पथसे प्रवाहित हो सिन्धुके कलेवरको बढ़ाया था। पेशावरकी वर्त्तमान गर्भगभीरता, वालुकासंयुक्त दलदलके मध्य विभिन्न श्रेणियोंके प्रस्तरादिके अवस्थान और अटक दुर्गके समीपवाली नदीकी गीली जमीन हो कर बहनेसे ही प्रकृत घटनाका सन्धान मिलता है। पश्चिम और मध्यभागमें काबुल तथा स्वात-नदी जहां बहती है वहां खेती वारी अच्छी होती है। दूसरी जगह जलकष्ट रहने पर भी सभी ऋतुओंमें उत्कृष्ट और प्रचुर शस्य उत्पन्न होता है। पर्वताच्छादित पश्चिम ओरकी शोभा निराली है। सुगभीर वनराजी, भीतिसंकुल गिरिसङ्कट और सु-प्राचीन चूड़ाशोभित मसजिदें पर्वतशिखर पर आसमान-से बातें करती हैं। सम्मुखमें शस्यश्यामल धान्य क्षेत्रादि और पश्चाद्भागमें सुदूर देशस्थित तुषारावृत पर्वतचूड़ा रजताचलकी तरह अपूर्व शोभाशाली दिखाती है। अटक नगरके उत्तर काबुल और सिन्धुनदीमें सोना पाया जाता है। चैत वैशाख और आश्विन कार्त्तिकमें मल्लाह लोग स्वर्णरेणुको साफ कर बाहर निकालते हैं। सोनेके अलावा यहां कङ्कर और बजौरमें लोहा, सुरमा आदि खनिज पदार्थ पाये जाते हैं। मनेरीके समीप जरद वर्णका एक प्रकारका मर्मर पत्थर मिलता है जिससे स्फटिककी माला और चूड़ी आदि अलङ्कार बनाये जाते हैं।

युसुफजै और हस्तनगरके समीपवर्त्ती तथा अन्यान्य पार्वतीय जङ्गलोंमें शहतूत, शीशम, झाऊ, चकोर, शाल आदि नाना प्रकारके मूल्यवान् वृक्ष पाये जाते हैं। उन सब जंगलोंमें हरिण, शूकर, चीता, लकड़बग्घा, शृगाल आदि खूंखार जानवरों तथा तरह तरहके पक्षियोंका वास है। स्थानीय अधिवासियों और नाना स्थानोंके शिकारियोंके उपद्रवसे यहांकी पशुसंख्या धीरे धीरे घटती जा रही है। सम्राट् अकबर यहां गैंड़ेके शिकारमें आये थे। गराडाब देखो।

आर्य हिन्दुओंके भारताधिष्ठानसे ही पेशावर उपत्यका-का इतिहास आरम्भ हुआ है। महाभारतादिमें इस स्थानको गान्धारराज्यके अन्तर्गत बतलाया है। चन्द्र-वंशीय गन्धार राजाओंने पेशावर नगरमें ही राजधानी बसाई थी। पहले इसका नाम था पुरुषकस्थली और पुरुषपुर। मुसलमानी अमलदारीमें पेशावर नाम रखा गया है।

ई० ६ठीं शताब्दीके पहले पेशावर-राज्य सैनकल-वंश-धरोंके अधिकारभुक्त था। उक्त वंशीय राजाओंने पारसी सेनाको परास्त कर भारतवर्षको शत्रुके आक्रमण और वैदेशिकको करदानसे बचाया था। ५वीं शताब्दीके पहले उन्होंने राजपूतवंशीय केदराजको *

* ये दरायुस्के पिता विस्ताम्पके समसामयिक थे।

पेशावर जीतनेसे विमुख किया था। आलेकसन्दर पुरुराजको परास्त करनेकी कामनासे जब इस प्रदेशमें उपस्थित हुए, तब यहांके अधिवासियोंने उन्हें विशेष बाधा दी थी। युसुफजै विभागके शेरगढ़के समीप सम्राट् अशोकका जो अनुशासन पाया गया है उससे इस प्रदेशमें उनके शासनविस्तारकी कल्पना की जाती है। १६५ ई०सन्‌के पहले बौद्ध विताड़नप्रसङ्गमें पुष्पमित्रका प्रभाव पेशावर तक फैला हुआ था। बक्त्रियाराज मिलिन्द (Menander)-के समय सिन्धुके किनारे ग्रीक लोगोंका पुनरभ्युदय हुआ था। उनके वंशधर वोकात (Eucratides, 145 B. C.)-ने पञ्जाब तक अपनी राज्यसीमा फैलाई थी। पीछे शकराजाओंके अभ्युदयकालमें खोरासन, अफगान, पञ्जाब और सिन्धुप्रदेश तक राज्यरूपमें परिगणित हुआ। शकराजाओंकी भाग्यलक्ष्मी जब विदा हो गई, तब यह स्थान ७वीं शताब्दी तक लाहोर और दिल्लीके हिन्दूराजाओंके अधीन रहा। मसूदी, आबुरिहान अलेवेरुणी आदि अरब-भौगोलिकोंने १०वीं शताब्दीमें इस स्थानका पेशावर नाम रखा। १६वीं शताब्दीमें सम्राट् बाबरकी लिपिमालामें पर्शावर नाम पाया जाता है। सम्राट् अकबर जब पर्शावर शब्दका कोई अर्थ न निकाल सके, तब उन्होंने इसका 'पेशावर' वा सीमान्तनगर नाम रखा।

आरियनके वर्णनसे मालूम होता है, कि अलेकसन्दरके सेनापति हिफाष्टियनने हस्ती (Astes)-को परास्त कर पुष्कलावती पर अधिकार किया। चिं ति-अनुवादित वसुवन्धुचरितमें गान्धारराज्यकी राजधानी पुरुषपुर नामसे उल्लिखित हुई है। चीनपरिव्राजक फाहियान ४०० ई०में और सुङ्गयुन ५२० ई०में पेशावर नगर आये थे। ७वीं शताब्दीके प्रारम्भमें चीनपरिव्राजक फाहियान पुनः इस प्रदेशमें पधारे। उन्होंने इस राजधानीका पुरुषपुर (पो-लु-ष-पु-लो) नाम रख कर इस स्थानकी प्राचीन कीर्त्तियोंका विस्तृत इतिवृत्त लिपिबद्ध किया है। उन्हींके विवरणसे हम लोगोंको मालूम होता है, कि उनके भारतागमनकालमें इस गान्धार राज्यका कुछ अंश कपिश वा काबुलराज्यके अन्तर्भुक्त था।

परिव्राजक यूएनचुवङ्गके वर्णनसे जाना जाता है, कि "पुरुषपुर राजधानीका घेरा ४० लीग वा प्रायः ६॥ मील था। पूर्वतन राजवंशका लोप हो जानेसे कपिशराजके अधीनस्थ कर्मचारिगण इस प्रदेशका शासनकार्य चलाते हैं। नगर और ग्रामादि श्रीहीन हो गये हैं। एकमात्र पुरुषपुर-राजप्रासादके निकट प्रायः हजार मनुष्योंका वास है। फल, पुष्प आदिसे इस स्थानकी शोभा निराली है। ईखके रससे देशवासी मिस्री तैयार करते हैं। यहां नारायणदेव, असङ्गबोधिसत्त्व, वसुवन्धु बोधिसत्त्व, धर्मत्रात, मनोहित और आर्य पार्श्विक प्रभृति बौद्ध शास्त्रकारोंने जन्मग्रहण किया था। उस समय विद्याचर्चा इतनी जोरों थी, कि यएनचुवङ्ग देशवासियोंको भीरु और कोमल स्वभावापन्न बतला गये हैं। बौद्ध धर्म सम्प्रदाय व्यतीत वहां अन्यान्य सम्प्रदायोंकी भी प्रतिपत्ति हुई थी, विलुप्तप्राय बौद्धकीर्त्तियोंके निदर्शनस्वरूप लतागुच्छाच्छादित और ध्वंसावशिष्ट एक हजार संघाराम दृष्टिगोचर होते हैं। अधिकांश स्तूप कालकी क्रोड़में शायित हैं। राजधानीमें जो कुछ अमूल्य बौद्धकीर्त्तियां रह गई हैं। परिव्राजकने उन्हींका यथासम्भव उल्लेख किया है,—१ भिक्षापात्रस्तूप(१), २ पीपलका वृक्ष (२), ३ कनिष्कस्तूप (३)

(१) शाक्यबुद्धके निर्वाणकालके बाद उनका भिक्षापात्र नाना देश पर्यटन करता हुआ आखिर कन्धारमें आया था। यहां उसके ऊपर एक सुवृहत् स्तूप बनाया गया। सर हेनरी रालिनसनका कहना है, कि वहांके मुसलमान उसे पवित्र कीर्त्ति समझ कर भक्ति करते हैं। गौतमबुद्धके भिक्षापात्रके इस अत्याश्चर्य भ्रमणसे प्राचीन ईसा संन्यासियोंके निकट गौतम सेएट-जोस-फत (बोधिसत्त्वका अपभ्रंश) नामसे परिचित थे। इस बातको मोक्षमूलर आदिने भी मुक्तकण्ठसे स्वीकार किया है।

(२) यूएनचवंगने इस वृक्षको १सौ फुट ऊँचा और उसके नीचे पूर्ववर्त्ती चार बुद्धोंकी प्रस्तरमूर्त्ति देखी थी। सुंगयुनने इसे बोधिवृक्ष और तत्पार्श्वस्थ मन्दिरको राजा कनिष्कका प्रतिष्ठित बतलाया है। मुगलसम्राट् बाबरने १५०५ ई०में यह वृक्ष देखा था।

(३) यह प्रस्तरस्तूप राजा कनिष्कका प्रतिष्ठित किया हुआ है। फाहियानने इसे ४सौ फुट ऊँचा और यूएनचुवंगने ५ तल्लेका बतलाया है। उनके आगमनकालमें यहां

और सङ्घाराम(४) बौद्धकीर्त्तिके प्रकृष्ट निदर्शन हैं। अलावा इसके असंख्य बौद्धमूर्त्ति और पूर्वतन बौद्धयुगके प्रस्तर-स्तम्भादि भी हैं। अलेकसन्दरके पञ्जाब-विजयके बाद यहां ग्रीक जातिने अपना प्रभाव फैलाया था। उस समयकी खोदित मूर्त्ति वा अपरापर कीर्त्तियां बौद्ध तथा ग्रीकभावमें परिपूर्ण (Graeco Buddhistic sculpture) हैं। पेशावरकी किसी बुद्धमूर्त्तिके निम्नदेशमें २७४ सम्वत्में उत्कीर्ण एक शिलाफलक पाया गया है (५)

पुस्तकादि पढ़नेसे मालूम होता है, कि ७वीं शताब्दीके मध्यभागमें यहां हिन्दुओंकी प्रधानता थी। स्थानीय इतिवृत्तमें ८वीं शताब्दीके प्रारम्भमें ही अफगान वा पठानजातिका शुभागमन सूचित हुआ है, इसके बाद पेशावर-उपत्यका दिल्लीके हिन्दूसाम्राज्य और अफगान-राज्यके मध्य पड़ कर उभयपक्षीय युद्धविग्रहके केन्द्रस्थल में परिणत हुई थी। इस समय भी अफगान लोग महम्मद-प्रवर्त्तित इसलामधर्ममें दीक्षित नहीं हुए थे। वे लोग हजारा और रावलपिण्डीवासी गक्कर जातिकी सहायतासे काबुलनदीके दक्षिणतीरस्थ पार्बतीय प्रदेशमें आ कर बस गये थे। किन्तु उस समय पेशावर, हस्तनगर और युसुफजै-प्रदेश हिन्दूराजोंके शासनभुक्त था। ९७८ ई०में खोरासानके राजा सबुक्तगीनके साथ लाहोरराज जयपालका युद्ध हुआ। राजा जयपाल पराजित हो जान ले कर भागे। पीछे सबुक्तगीनने पेशावर पर अधिकार जमाया और वहां १० हजार अश्वारोही नियुक्त कर आप स्वदेशको लौट गये। उनके लड़के सुलतान महमूदने (६) कई वार पेशावर उपत्यकामें युद्ध किया था। उनमेंसे रावलपिण्डीके चच-क्षेत्रमें अनङ्गपालके साथ जो युद्ध हुआ, वह भारत इतिहासमें एक घोर दुर्घटना है। महमूद पेशावरमें रह कर ही भारत पर चढ़ाई करनेका आयोजन करते थे। पीछे प्रायः सौ वर्ष तक यह स्थान गजनीके अधीन रहा (७)।

महमूदके कुछ पहले दिलजाक् नामक दुर्द्धर्ष पठान-वंशने यहां अपनी गोटी जमाई। १२०६ ई०में साहबुद्दीनके मरने पर घोरके पठानवंशने सिन्धुनदी तक अपना दखल कर लिया था। किन्तु दिलजाकोंने पेशावरका कुछ भी अंश अपने हाथसे जाने नहीं दिया। १५वीं शताब्दीके शेषभागसे ही यहां अफगानजाति रहने लगीं।

तैमुरवंशधर उलुघवेगने जब खखै पठानोंको, (८) काबुलसे निकाल भगाया, तब युसुफजै, गिगियानी और मुहम्मदजै नामककी तीन जातियां पेशावर उपत्यकामें बस

असंख्य बुद्धमूर्त्तियाँ इधर उधर बिखरी हुई थीं। यूएन चुअंगने इस स्तूपको अग्निदग्ध देखा था।

Beal's Bud. Rec. West. World, Vol. I. p, 101-3.

(४) यह भी महाराज कनिष्क द्वारा उक्त बृहत् स्तूपके पश्चिममें प्रतिष्ठित बतलाया जाता है। यूएनचुअंग जब यहां आये, उस समय भी संघारामके भग्नप्राय द्वितल गृहादि अवशिष्ट थे। उन्होंने हीनयान मतावलम्बी बौद्ध-संन्यासियोंको इस संघाराममें विद्याभ्यास करते देखा था। १०वीं शताब्दी तक यह स्थान बौद्धधर्म और ज्ञानचर्चाका केन्द्रस्थल रहा। Journ. As. Soc. Beng 1849, p. 494.

(५) कनिष्क-संवत (शक)-के हिसाबसे यदि गणनाकी जाय, तो यह ३५१-२ ई०में उत्कीर्ण प्रतीत होता है। किंतु गण्डफेरिश (Gondaphares)-की तख्त-इ-बहिकी शिलालिपिमें १०३ सम्बत् पाया जाता है। गण्डफेरिश-राजकी प्रचलित मुद्रासे ज्ञात होता है, कि वे १ली शताब्दीके प्रथम भागमें विद्यमान थे। अतएव तत्प्रचलित संवताब्द विक्रमांक (B. C. 57) अथवा अन्य अब्दसूचक होगा तथा उन्होंने जो विक्रम संवत् वा तत्सामयिक कोई घटना-समाश्रितकाल ग्रहण किया होगा, इसमें सन्देह नहीं। (Ind Ant. xviii, p. 257)

(६) इन्हींके समयसे पठान लोग इसलाम-धर्ममें दीक्षित हुए। इन्होंने ही सबसे पहले भारतवर्ष पर अधिकार जमाया था। महमूद देखो।

(७) गजनीसे ले कर लाहोर तक गजनी-राज्यकी लम्बाई थी। पेशावर उक्त राज्यके ठीक बीचमें पड़ता था। महमूद भारतवर्षसे जो कुछ लूट लाते थे, वह पेशावरमें ही रखा जाता था। उनके बार बार आक्रमण और लूटपाटसे यह स्थान धीरे धीरे जनमानवहीन और व्याघ्रगण्डारादिसे पूर्ण हो गया।

(८) भ्रमणकारी पठानजातिभेद।

गई। दिलजाकोंने उन लोगोंके रहनेके लिये कुछ अनुर्वर जमीन दी। इसके कुछ समय बादही दोनों दलमें कलह पैदा हुआ। आतिथ्यके पुरस्कार स्वरूप उन्होंने दिलजाकोंको हजाराकी ओर खदेड़ दिया। अब गिगियानी स्वात और काबुलनदीके सङ्गम स्थलमें, मुहम्मदजै हस्तनगरमें और युसुफजै लोग युसुफजैके उर्वर क्षेत्रमें रहने लगे।

इस प्रकार तीन स्वतन्त्रभागोंमें विभक्त हो पठान लोग मुछों पर ताव दे रहे थे। १५१९ ई०में मुगलसम्राट् बाबरने दिलजाक् सरदारोंसे मिल कर इन पठानकी तीनों जातियोंको अपने काबूमें कर लिया था। बाबर और शेरशाह वंशधरोंके परस्पर युद्धविग्रहसे पेशावरके भाग्यमें बहुत विपर्यय हुआ था। हुमायूंने दिलजाकोंको एकदम मार भगाया था, उनको बुनियाद तक भी रहने न दी थी। एकमात्र अकबरशाहके विशाल सामदण्डने पेशावरको शत्रुविप्लवसे रक्षा की थी। जहांगीर, शाहजहां और औरङ्गजेबके राज्यकालमें पेशावरके लोग अनिच्छा रहते हुए भी दिल्ली सिंहासनकी अधीनता स्वीकार करनेको बाध्य हुए थे। आखिर औरङ्गजेबके राज्यकालमें ही पठानोंने विद्रोही हो कर मुगलके अधीनतापासको खंड खंड कर डाला था।

१७३८ ई०में यह स्थान नादिरशाहके हाथ लगा। परवर्त्ती दुरानीराजवंशके अधिकारकालमें काबुलराजसरकारके कार्यादि पेशावर राजधानीमें ही परिचालित होते थे। १७९३ ई०में तैमूरशाहके मरने पर अफगान राज्यमें घोर विशृङ्खला उपस्थित हुई। इस विप्लवमें पेशवाको भी बहुत कुछ मुसीबतें उठानी पड़ी थीं। अवसर पा कर सिखलोग मुसलमान शत्रुके प्रतिहिंसासाधनमें अग्रसर हुए और नंगी तलवारसे उन्होंने (१८१८ ई०में) पर्वतके पाद तक सभी स्थानोंको पददलित कर डाला। १८२३ ई०में सिख लोगोंका दर्पचूर्ण करनेके लिये आजीम खां काबुलसे पेशावरकी ओर रवाना हुए। किंतु रणजतिसे हार खा कर उन्हें सिखकी अधीनता स्वीकार करनी पड़ी थी। रणजित्‌सिंह केवल राजस्वके भिखारी थे, राज्यस्थापनाकी ओर उनका जरा भी ध्यान न था। पराजित राजगण उन्हें उपयुक्त नजराना अथवा राजकर दे कर छुटकारा पाते थे (६)। जो ठीक समय पर राजकर नहीं भेजते, उनका राज्य छारखार कर दिया जाता था। लूटके मालसे सिख-राजकोष भर जाता था। अफगान और सिख-युद्धके बाद पेशावरमें सिखको प्रधानता स्थापित हुई। सरदार अविताविले (General Avitabile) यहांके शासनकर्त्ता नियुक्त हुए।

१८४८ ई०में यह प्रदेश वृटिश साम्राज्यभुक्त हुआ। १८५७ ई०के गदरमें यहांके सिपाही बागी हो गये थे। बड़ी मुश्किलसे जेनरल निकलसनने उनका दमन किया। वृटिश गवर्मेण्टने बहुतोंको फांसीमें लटका कर अथवा तोपसे उड़ा कर कठोर हृदयका परिचय दिया था।

इस जिलेमें ७ शहर और ७९३ ग्राम लगते हैं। जनसंख्या करीब आठ लाख है। पहले विद्याशिक्षाकी ओर लोगोंका ध्यान कम था। अभी जिले भरमें १०सेकेण्ड्री, ७८ प्राइमरी, २०८ एलिमेण्टरी स्कूल, ६४ बालिका स्कूल, ४ हाई-स्कूल और १ शिल्पकालेज है। विद्याविभागको ओर ६१००रु० खर्च होते हैं। अलावा इसके सिभिल अस्पताल और ४ चिकित्सालय भी हैं।

२ पेशावर जिलेकी एक तहसील। यह अक्षा० ३३° ४३´ से ३४° १३´ उ० तथा देशा० ७१° २२´ से ७१° ४५´ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण ४५१ वर्गमील और जनसंख्या ढाई लाखके करीब है। काबुलकी नहर इस तहसीलको दो भागोंमें विभक्त करती है। इसमें कुल २५६ ग्राम लगते हैं। राजस्व पांच लाख रुपयेसे कम नहीं होगा।

३ उक्त जिलेका प्रधान नगर और विचार विभागीय सदर। यह अक्षां० ३४° १´ उ० और देशां० ७१° ३५´ पू०के मध्य अवस्थित है। यह स्वात और काबुलसङ्गमसे ६॥ कोस, अमरूदुर्गसे ५। कोस, लाहोर-राजधानीसे १३८ कोस, बम्बईसे १५७६ मील और कलकत्तेसे १५५२ मील दूर पड़ता है। जनसंख्या ७९५१४७ है। जिनमेंसे मुसलमानकी संख्या ही अधिक हैं। यही शहर प्राचीन गान्धार राज्यकी राजधानी है। यहां बौद्धकीर्त्तिके ध्वंसावशेष आज भी पूर्वगौरवकी रक्षा करते हैं। जिलेका इतिहास देखो। वर्तमान नगरकी गृहवाटिकाका गठन-

(६) महाराज रणजित्‌के आदेशसे खड्गसिंहने पेशावरमें पठान-राज यार महम्मदको परास्त किया था। पीछे उन्होंने रणजित्‌को उपयुक्त नजराना दे कर निष्कृति पाई।

कार्य उतना बढ़ियां नहीं है। सिख-सरदार अविताविलेने नगरको चारों ओरसे मट्टीकी दीवालसे घेर दिया है। नगर-प्रवेशके १६ द्वार हैं। द्वार बंद होनेके पहले हर एक रातको तोपध्वनि होती है। इनमेंसे एकका नाम 'काबुल-गेट' है जो ५० फुट प्रशस्त है (१०)। सर हार्वर्ट एडवार्डिसके स्मरणार्थ यह फिरसे बनाया गया। नगरके बीच हो कर एक खाई दौड़ गई है। पीनेका जल कूपसे निकाला जाता है। प्राचीन गृहादि उपर्युपरि युद्धविप्लवसे नष्ट हो गये हैं। कितनी मसजिदें नगरकी शोभा बढ़ाती हैं। प्राचीन बौद्ध सङ्घाराम हिन्दूमन्दिरमें परिणत हुआ है। वर्त्तमान घोर-खत्रि नामक वृहत् वाटिका उसी सङ्घारामके ऊपर निर्मित है। अभी इसमें सराय और तहसीलकी कचहरी लगती है। प्राचीरके बाहर उत्तर-पश्चिम दिशामें बाला-हिसरका प्राचीन दुर्ग है। नगरके दक्षिणपश्चिम-वनमारी बाघवन और वाघशाहो नामके बगीचोंमें तरह तरहके फल फूल लगते हैं। लोग वहांके दोनों बगीचोंको वजीरबाग कहते हैं। शहरके उत्तर 'शाहीबाग' नामकी वाटिका देखने लायक है।

नगरसे एक कोस पश्चिम पेशावरका विख्यात गोरा-बाजार (Military Coantonment) है। १८४८-६ ई०में यह नगर अंगरेजोंके अधीन हुआ। इराणी सर-अलीमर्दनखाँकी उद्यानवाटिकामें ही रेसिडेण्टका अड्डा है। राजकोष और दफ़र इसी घर है। गोराबाजारका घेरा ४ कोससे कम नहीं होगा। नौसहर, जमरूद और चेरटका किला इसीके अधीन है।

काबुल, बोखारा और मध्य एशियाके अन्यान्य राज्योंके साथ भारतीय वाणिज्यका यह केन्द्रस्थान है। विलायती वस्तु, शाल, चीनी, घी, नमक, गेहूं, तेल, अनाज, छुरी, कैंची आदि द्रव्य भारतवर्षसे एशिया और काबुल, बुखारा और वजौर नगरमें भेजे जाते हैं। उनके बदलेमें काबुल आदि नानादेशोत्पन्न द्रव्य, बोखारेका चमड़ा, घोड़ा, रेशम, पिस्ता, किशमिस, पशम, औषध, मोहर, सौना और रुपेका सूता और फीता आदि द्रव्य पहले पेशावर आते हैं। पेशावरसे पञ्जाब, काश्मीर, बम्बई, क़लकत्ते आदि स्थानोंमें रफ़्नी होती है।

(१०) काबुलसे ले कर इस द्वार तक एक सीधा रास्ता चला आया है।

शहरमें ४ हाई-स्कूल, १ शिल्पकालेज, १ अस्पताल और चार ४ चिकित्सालय हैं।

पेशावर (फा० पु०) व्यवसायी, किसी प्रकारका पेशा करनेवाला।

पेशि (सं० पु०) पिश इपिशीति। उण् ४।११८) १ शतकोटि। (स्त्री०) २ माषविदल। ३ अण्ड, अंडा। ४ आढ़कादि द्विदल, अरहरकी दाल। ५ आम्रादिकी शलाटी, अमचूर। ६ खण्डीकृत आर्द्रक, शलाटी, टुकड़े टुकड़े किये हुए अमचूर।

पेशिका (सं० स्त्री०) अण्ड, अंडा।

पेशितृ (सं० त्रि०) प्रतिमादिका अवयवकर्त्ता, मूर्त्ति गढ़नेवाला।

पेशी (सं० स्त्री०) पिश-इन वा ङीप्। १ अण्ड, अंडा। २ वज्र। ३ माषविदल, उड़दकी दाल। ४ सुपक कलिका, पकी हुई कली। ५ मांसी, जटांमासी। ६ खड्गविधान, तलवारकी म्यान। ७ नदीभेद। ८ पिशाची भेद। ९ राक्षसीभेद। १० वाद्यविशेष, एक प्रकारका ढोल। ११ गर्भवेष्टन-चर्ममय कोष, चमड़ेकी वह थैली जिसमें गर्भ रहता है। १२ मांसपिण्डी, शरीरके भीतर मांसकी गुलथी या गांठ।

मांसपिण्डीको पेशी कहते हैं। सुश्रुतमें इसका विषय इस प्रकार लिखा है,—शरीरके सभी अङ्गोंमें पेशी है। कुल पेशियोंकी संख्या ५०० है। इनमेंसे हाथ पैरमें ४००, कोष्ठमें ६६, गले और उसके ऊपरमें ३४ हैं। प्रति उंगलीमें तीन तीन करके पन्द्रह, पैरके ऊपरी भागमें दश, कूर्चदेशमें दश, पदतल और गुल्फदेशमें दश; गुल्फ और जानु दोनोंके मध्यस्थलमें बीस, जानुमें पांच, ऊरुदेशमें बीस और वंक्षणमें दश। इस प्रकार प्रत्येक पैरमें सौ सौ कर दो सौ और इतना ही पेशियां दोनों हाथमें हैं। इस प्रकार हाथ और पाँवकी पेशियां मिला कर चार सौ होती हैं।

पायुदेशमें तीन, मेढ्रमें एक, मेढ़देशके सेवनी-स्थानमें एक, दोनों मुष्कमें दो, दोनों नितम्बमें पांच पांच करके दश, वस्तिके ऊपरीभागमें दो, उदरमें पांच, नाभिमें एक, पृष्ठके ऊर्द्ध्वभागमें पांच पांच करके दश, दोनों पार्श्वमें छह, वक्षःस्थलमें दश, स्कन्ध सन्धिके चारों ओर सात,

हृदय और आमाशयमें दो, यकृत्, प्लीहा और उण्डुकमें छह, ग्रीवामें चार, हनुमें आठ, काकल और गलेमें एक एक करके दो, तालुमें दो, जिह्वामें एक, दोनों ओष्ठमें दो, नाक, में दो, चक्षुमें दो, दोनों गण्डमें चार, दोनों कानमें दो, ललाटमें चार और मस्तकमें एक। यही पांच सौ पेशियां सारे शरीरमें अवस्थित हैं। शरीरकी शिरा, स्नायु, अस्थि, पर्व और सन्धि पेशियों द्वारा आवृत रहनेसे ही शरीरके अंग हिलते डोलते हैं। स्त्रीके शरीरमें पुरुषकी अपेक्षा बीस पेशी और अधिक हैं। इनमेंसे दोनों स्तनमें पांच पांच करके दश जो यौवनकालमें बढ़ती हैं, अपत्य पथमें चार जिनमेंसे उस पथके मुँह पर दो और बाहर दो, गर्भच्छिद्रमें तीन और शुक्रशोणितके प्रवेशपथमें तीन हैं। पुरुषके मुष्कदेशमें जो सब पेशियां रहती हैं, स्त्रीके शरीरमें वे सब पेशियां, अन्तभूत फलकोष ( गर्भाशय )-को ढँकी रहती हैं। ( सुश्रुत शारीरस्था० ५ अ० )

यूरोपीय चिकित्सकोंके मतमें भी मानवदेह पेशी-मण्डित है। इसीसे देहयष्टिका एक और अंगरेजी नाम है Muscular System। जिन सब पेशियोंसे शारीरिक अंश सञ्चालित वा प्रसारित होते हैं उन्हें Tensor और उत्तोलनकारी पेशीको Levator कहते हैं। ये सब पेशियां स्थिति-स्थापक, रक्ताभ और सूक्ष्म तन्तुमय पदार्थ ( Myoline ) द्वारा आच्छादित हैं। शरीरके मध्यकी पेशियां कहीं न कहीं अपनी नीचेवाली हड्डीसे जुड़ी रहती हैं। पेशीच्छेद ( Myotomy ) द्वारा मालूम होता है, कि पेशीमें जलका भाग अधिक है और जीवित देहमें यह प्रायः अर्द्धस्वच्छ है। कुछ पेशियां अनुप्रस्थ ( Transversalis ) और कुछ त्रिशीर्ष ( Triceps ) अवस्थामें शरीरके मध्य प्रलम्बित हैं। प्रत्येक पेशीतन्तु जिस प्रकार झिल्ली (Myolemma) द्वारा आच्छादित है, उसी प्रकार एक एक पेशीखण्ड भी झिल्ली (Aponeurosis)-से सम्बन्ध रखता है। साधारणतः दो श्रेणीकी पेशियां शरीरमें विद्यमान हैं। इनमेंसे कुछ पेशियां ऐसी हैं जो इच्छा करते ही ( Voluntary ) हिलाई डुलाई जा सकती हैं और कुछ ऐसी हैं जो इच्छा करने पर भी अपने स्थानसे ( Involuntary ) नहीं हटती। अन्त-बाह्य नली, मूत्राशय, जननेन्द्रिय, धमनी, शिरा और लसिका नलियोंके प्राचीर-स्थानमें अचल और अवशिष्टांशमें सञ्चालनक्षम पेशी ही वर्त्तमान देखी जाती हैं।

डाक्टरी मतसे पेशियोंकी संख्या प्रायः आयुर्वेद-मतके समान है। किन्तु जिनकी क्रिया साधारणतः लक्षित हुआ करती हैं, नीचे उनकी यथासम्भव तालिका उद्धृत की गई है। करोटी प्रदेशकी १, ललाट और पश्चात् कपाल ( Occipito frontalis )की पेशी द्वारा दोनों भ्रूका उत्तोलन, ललाटका आकुञ्चन और मुखमण्डलका विभिन्न-भाव प्रकाशित होता है। २, दो मस्तकपेशी (Recti Minoris), ३ अक्षिपुटपेशीकी सहायतासे हम लोग आंख मूँदते हैं। ४ भ्रूसङ्कोचक पेशी, ५ अक्षिपुटाग्र आकर्षक पेशी, ६ अक्षिपल्लवकी ऊद्ध्र्वोत्तोलक पेशी, ७ गोलककी ऊद्ध्र्वपेशी, ८ उसके नीचेकी पेशी, ९ अक्षिघूर्णनपेशी ( Trochlearis ) और १० अक्षिगोलकको भीतर और बाहर करनेवाली तथा कनीनिकाको अक्षिकोटरके बाह्य और ऊद्ध्र्वकोणमें नयनकारी पेशियां प्रधान हैं।

समस्त मुखमण्डलके मध्य नासिकामें ३, ओष्ठमें ६, अधरमें ४, हनूमें ५, कर्णमें ३, कर्णाभ्यन्तरमें ४, ग्रीवामें ३३, तालुमें ८ और पृष्ठदेशमें ७, वक्षमें ५, उदरमें ६, विटपमें ८ ( स्त्रियोंके केवल ७ ), ऊद्ध्र्वशाखाके स्कन्ध और प्रगण्डमें १५, प्रकोष्ठमें २२, हस्तमें ११ और सक्थि वा निम्नशाखामें ५२ प्रधान पेशियां हैं। अलावा इसके और भी दो सौसे अधिक छोटी छोटी शाखा प्रशाखायुक्त पेशियां हैं। इन सब पेशियोंकी सहायतासे अंगोंका सञ्चालन, प्रसारण, सङ्कोचन, स्थितिस्थापन आदि कार्य सम्पन्न होते हैं। जैसे, कोई पेशी मुंह खोलनेके समय होंठको ऊपर उठाती है, कोई हाथ उठानेमें सहायक होती है, कोई उसे मर्यादासे आगे बढ़ानेसे रोकती है, कोई गरदनको अधिक झुकने नहीं देती, कोई पेटके भीतरके किसी यन्त्रको दबाये रखती है और कोई मल अथवा मूत्रके त्यागने अथवा रोकनेमें सहायता देती है। जिह्वाकी पेशियां ( Masoglossi ) जिह्वाको हिलाती डोलाती और उसे भीतर तथा बाहर खींचती है। किसी एक पेशीसे जिह्वाके पार्श्व और बाहरमें सञ्चालन और अवनमनक्रिया साधित होती है। इसीसे उसका एक साधारण नाम है

Polychrestus। जिह्वामूल और निम्न हनुके मध्य स्थलकी जिह्वापेशीको Genio-glossus कहते हैं।

तालूकी पेशी तालूको उठाती है। प्रत्येक पेशीका कार्य स्वतन्त्र है, कोई तालूको खींचती है, कोई काकलको उठाती है, कोई तालूको अवरोध करती है, कोई निगलनेमें सहायता देती हैं। एक और प्रकारकी पेशी है जिससे पश्चाद् ओरका नासारन्ध्र अवरुद्ध किया जा सकता है।

जिस यन्त्रकी सहायतासे हम लोग वाक्य उच्चारण करते अथवा स्वरको उठा और गिरा सकते हैं, उस स्वर-यन्त्रकी तन्त्रियोंको लम्बितभावमें टाने रखनेकी एक स्वतन्त्र पेशी है। एक और ऐसी पेशी है जो स्वरतन्त्री-को सीधमें खींच कर उसकी उपास्थिको बाहरकी ओर घुमाती है, दूसरी पेशी स्वरतन्त्रियोंको छोटी और शिथिल कर देती हैं। पृष्ठदेश और पृष्ठवंशमें जो पेशियां संलग्न हैं उनमेंसे एकके द्वारा मस्तक बाहरकी ओर आकृष्ट होता है। अपर पेशीकी सहायतासे ऊद्र्ध्व बाहु ऊपर और नीचेकी ओर उठती है। वह पेशी पंजरेको खड़ा करती और देहकाण्डको सामनेकी ओर आकर्षण करती है। श्वासग्रहणकालमें एक पेशी पंजरेको उठाये रखती और दूसरी श्वासत्याग कालमें उसे भीतर दबाये रखती है। चार पेशियोंके सहारे मेरुदण्ड सीधा खड़ा है और देहकाण्ड पीछेकी ओर झुकाया जा सकता है। किसी पेशीसे पृष्ठवंश ऋजु है, किसीसे गला सीधा, किसीसे मस्तककी हड्डी और मस्तक इधर उधर घुमाया जा सकता है, एक पेशी गलेके मेरुदण्डको स्थिर रखती है और दूसरी तीन पेशियां पृष्ठवंशको सीधा रख कर घुमाती हैं।

वक्षप्रदेशमें जो पेशी है, वे श्वासग्रहणकालमें पंजरेको उठाये रहती है, श्वासत्यागकालमें पंजरेको दबाये रहती और उसकी उपास्थियोंको सामने उठाती हैं। इन दोके सिवा श्वासग्रहणकालमें एक और पेशी है। श्वास छोड़ते समय एक पेशी उपास्थियोंको नीचे खींचती और दूसरी पंजरेको उत्तोलित करती है। उदरके बीचमें भी एक पेशी है जिसे Diaphram वा Midriff कहते हैं। उदरके अभ्यन्तरस्थ यन्त्रोंको दबाये रखने और वक्षस्थलको वस्तिके ऊपर अवनत रखनेके लिये दो पेशी विद्यमान हैं। बहुत सी ऐसी पेशियां हैं जो वक्षको वस्ति-के ऊपर वा वस्तिको वक्षके ऊपर नमित और पार्श्वभाग-में नत तथा उदरयंत्रको सम्यक् प्रकारसे निपीड़ित करनेमें समर्थ हैं।

मानवदेहके द्वारपथमें पेशी हैं। आवश्यकतानुसार जो सब मुद्रित होती हैं, उन्हें वेष्टक वा सङ्कोचक (Sphincter) पेशी कहते हैं। स्त्री वा पुरुषके विटपदेशमें जितनी पेशियां हैं उनमें गुह्यसङ्कोच-पेशी (Sphincter Ani) ही मलद्वारको अवरुद्ध रखती हैं। मूत्रनाली-(Ejaculator)मेंसे एक मूत्रनिर्गमकी वृद्धि और शिश्नके उत्थानसाधन तथा पुंलिङ्गके उत्थानकी संरक्षा करती है। कोई पेशी सरलान्त्रके निम्नांश और मूत्रा-शयको धारण करती तथा पेशाबके स्रोतको रोकती है। शङ्खावर्त्तपेशी शङ्खावर्त्तको धारण करती है और पीछेकी ओर वस्तिके निर्गम-पथको रोके रहती है। एक पेशी योनिको संकुचित रखती और दूसरी भगांकुरको उन्न-मित करती है।

एक बड़ी पेशी प्रगण्डको सम्मुख और निम्नकी ओर आकर्षण करती तथा श्वासग्रहणमें पंजरोंको उठाये रहती है। दूसरी दूसरी पेशियोंमेंसे कोई श्वासग्रहणकालमें पञ्ज-रास्थि वा पशुकाको और स्कन्धाग्रको उत्तोलित करती है। कोई जत्रु अस्थिको अवनमित, कोई प्रगण्डास्थिको आगे पीछे उत्तोलित और आवर्त्तित करती है। किसी पेशी द्वारा प्रकोष्ठ आकुञ्चित और चित होता है। निम्न बाहुको आकुञ्चित और प्रकोष्ठको प्रसारित करनेकी दो स्वतन्त्र पेशियां हैं। वङ्क्षणास्थि (Ischium)-से ले कर दोनों जानुकी ऊद्र्ध्वास्थि (Femur) तक विलम्बित पेशी (Quadratus Femoris) ऊरुदेशको शक्तिशाली बनाती है। कटिदेशके दोनों पार्श्वमें Psoas-magnus और Psoas parvus नामक दो श्रोणिपेशी हैं। उनमेंसे पहली पेशी दोनों घुटनोंको आगे बढ़ानेमें सहायता देती है और सदूर पृष्ठवंशको वस्तिगह्वरके ऊपर झुकानेमें मदद पहुंचाती है। Obturator Externus और Ob internus नामक दोनों पेशी रोधकशक्तिविशिष्ट है। ये दोनों पेशियां तथा जानुदेशस्थित Obturator नामक स्नायु गुह्यादि देशको अवरुद्ध और दोनों जानुको सुसं-

लग्न रखनेमें समर्थ हैं। Obturator Externus नामक श्रेणोपेशीके नीचे Masculi gemini or Gemellus (Superior और inferior) नामक और भी दो मांसपेशियां हैं। निम्नपदकी पेशियां Cruralis Craroeus वा जङ्घापेशी कहलाती हैं। निम्नपदके दोनों डिम्ब वा जङ्घाडिम्बस्थ पेशी (Gastrocnemii) मानवको इधर उधर चलनेमें सहायता देती हैं। एतद्भिन्न शरीरके प्रकोष्ठ, हस्त और निम्नशाखामें और भी अनेक पेशियां हैं जो उन सब प्रत्यङ्गोंके सञ्चालनमें उपयोगी हैं।

पेशियां शरीरके अङ्गप्रत्यङ्गको सञ्चालित करती हैं। मनुष्य इन्हीं पेशियोंकी सहायतासे उठते, बैठते, खड़े होते, चलते फिरते, दौड़ते, रोते, हंसते और बातचीत करते हैं। पेशियां जब तक सक्रिय रहती हैं, तब तक मानव स्वेच्छानुसार कार्य कर सकते हैं। पेशीके बलिष्ठ होनेसे मानव अमित बलशाली होते हैं। पैशिकशक्ति (Myodynamia)-की अधिकतासे मानवबाहु विश्वविजयी हो सकती है। कण्ठके सुमोहन सुरसे जगन्मुग्धत्व एकमात्र पेशियोंका गुण है। स्नायुओंकी सहायतासे पेशीकी क्षमता बढ़ती है। स्नायु देखो। स्नायविक दुर्बलता उपस्थित होनेसे क्रमशः पैशिक दुर्बलता (Myasthenia) और पैशिक सङ्कोचनीयता (Myotility) आ जाती है। पेशियोंमें जब वेदनाका अनुभव होता है, तब उसे पेशीशूल (Myalgia) कहते हैं। श्रोणीपेशीके प्रदाहका नाम Psoites है।

पेशीकोष (सं० पु०) पेश्याः कोषः। अण्डकोष, फोता।

पेशीनगोई (फा० स्त्री०) भविष्यद्वाणी, भविष्य कथन।

पेश्तर (फा० क्रि० वि०) पूर्व, पहले।

पेश्यण्ड (स० क्ली०) १ मांसपिण्डाकार अण्ड, मांसपिण्डके आकारका अंडा। २ मांसगोलक।

पेषक (सं० त्रि०) पेषणकारी, पीसनेवाला।

पेषण (सं० क्ली०) पिष-भावे-ल्युट्। १ अवयवविभाग द्वारा चूर्णन, पीसना। २ खल। ३ शतगुसा। ४ त्रिधार स्नूहीवृक्ष, तिधारा थूहड़।

पेषणि (सं० स्त्री०) पेषणी देखो।

पेषणी (सं० स्त्री०) पिष्यतेऽनयेति पिष-अणि, वा ङीप्। पेषणशिला, सिला जिस पर कोई चीज पीसी जाय। पर्याय—पट्ट, गृहाश्मा, गृहकच्छप। यह पञ्चसूनामेंसे एक है। सिला पर द्रव्यादि पीसनेके समय नाना कीट आदिके प्राण जाते हैं। इस लिए पीसनेवालेको स्वर्गप्राप्ति नहीं होती। (मनु अ० ३।६८)

पेषणीय (सं० त्रि०) पिष-अनीयर। पेषणार्ह, पीसने लायक।

पेषना (हिं० क्रि०) पेखना देखो।

पेषल (सं० त्रि०) पेषोऽस्यास्तीति पेष-सिध्मादित्वात् लच्। पेशल। पेशल देखो।

पेषाक (सं० पु०) पिष-आकन्। पेषणी, सिला।

पेषि (सं० पु०) पिष-इन्। वज्र।

पेषी (सं० स्त्री०) हिंसिका, पिशाचिनी।

पेष्टृ (सं० त्रि०) पिष-तृच्। पेषणकारी, पीसनेवाला।

पेष्य (सं० त्रि०) पेषणयोग्य, पीसनेलायक।

पेस (हिं० वि०) पेश देखो।

पेसल (सं० त्रि०) पेस-लच्, वा पेशल-पृषोदरादित्वात् साधुः। पेशल। पेशल देखो।

पेसुक (सं० त्रि०) पिस-बाहु० उकन्। अभिवर्द्धनशील, बढ़नेवाला।

पेस्वर (सं० त्रि०) पिस-शीलार्थे वरच्। गतिशील, चलनेवाला।

पेहंटा (हिं० स्त्री०) कचरी नामका लताका फल। यह कुंदरूके आकारका होता है और इसकी तरकारी तथा कचरी बनती है।

पेहिता (सं० स्त्री० प्रसारणी, गंधप्रसारी।

पेहोवा—पञ्जावके कर्णाल जिलान्तर्गत कैथल तहसीलका एक प्राचीन शहर और हिन्दू-तीर्थस्थान। यह अक्षा० २९° ५९´ उ० तथा देशा० ७६° ३५´ पू०के मध्य थानेश्वरसे १६ मील पश्चिम, पवित्रसलिला सरस्वतीनदीके किनारे अवस्थित है। जनसंख्या दो हजारसे ऊपर है। वह कुरुक्षेत्रके अन्तर्गत है। पेहोवा संस्कृत पृथूदक (राजा वेणके पुत्र) शब्दका अपभ्रंशरूप है। यहां ९वीं शताब्दीकी जो दो शिलालिपि पाई गई हैं उनसे जाना जाता है, कि यह स्थान पहले राजा भोज और उनके लड़के कन्नौज-राज महेन्द्रपालके राज्यान्तर्गत था। प्राचीनकालमें तोमरवंश प्रतिष्ठित विष्णुका एक मन्दिर

था, पर अभी उसका नाम-निशान भी नहीं है। सिख-पतनके बाद कैथलके भायगणने इस पर अधिकार जमाया। आखिर वृटिश-गवर्मेण्टने कैथलके साथ साथ इसे भी अपने अधिकारमें कर लिया। यद्यपि इसकी अभी पूर्वश्री जाती रही, तो भी हिन्दुओंके निकट यह पवित्र तीर्थके जैसा गण्य होता है। इसके पास ही मराठोंके बनाये हुए पृथूदकेश्वर या पृथवेश्वर और स्वामी कार्त्तिकके मन्दिर विद्यमान हैं। कहते हैं, कि कात्तिकका मन्दिर युद्धदेवता कात्तिकेयके उद्देशसे महाभारत-युद्धके पहलेका प्रतिष्ठित है।

पैंकड़ा ( हिं० पु० ) १ वेड़ी। २ पैरका कड़ा। ३ ऊँटकी नकेल।

पैंग ( हिं० स्त्री० ) १ मोरकी पूंछ। २ धनुषका डोरी।

पैंचना ( हिं० क्रि० ) १ पछोरना, अनाज फटकना। २ पलटना, फेरना।

पैंचा ( हिं० पु० ) पलटा, हेर फेर।

पैंजना ( हिं० पु० ) पैरका एक आभूषण। यह कड़ेके आकारका पर उससे मोटा और खोखला होता है। इसके भीतर कंकडियां पड़ी रहती हैं जिससे चलनेमें यह वजता है।

पैंजनियां ( हिं० स्त्री० ) पैंजनी देखो।

पैंजनी ( हिं० स्त्री० ) १ स्त्रियों और बच्चोंका कड़ेकी तरह पैरमें पहननेका एक गहना। यह खोखला होता है और इसके भीतर कंकड़ियां पड़ी रहती हैं जिससे चलनेमें यह झन झन वजता है। घोड़ोंके पैरमें भी उन्हें कभी कभी पहनाते हैं। २ सग्गड़ या वैलगाड़ीके पहियेके आगेको वह टेढ़ी लकड़ी जिसके छेदमेंसे धुरा निकला रहता है।

पैंठ ( हिं० स्त्री० ) १ वाजार, हाट। २ दूकान, हट्टी। ३ दूसरी हुंडी जो महाजन हुंडीके खो जाने पर लिख देता है। ४ वाजारका दिन, हाट लगनेवाला दिन।

पैंठौर ( हिं० पु० ) दूकान, हाट।

पैंड़ ( हिं० पु० ) १ मार्ग, पथ, राह, पगडंडी। २ पग, कदम, एक स्थानसे उठा कर जितनी दूरी पर पैर रखा जाय उतनी दूरी। ३ चलनेमें एक जगहसे उठा कर दूसरी जगह पर पैर रखना, डग।

पैंड़ा ( हिं० पु ) १ प्रणाली, रीति। २ मार्ग, पथ, रास्ता। ३ अस्तवल, घुड़सार।

पैंड़िया ( हिं० पु० ) कोल्हूमें गन्ने भरनेवाला।

पैंड़ो ( हिं० पु० ) पैंडा देखो।

पैंतालिस (हिं० पु०) १ चालिससे पांच अधिकको संख्या या अङ्क जो इस प्रकार लिखा जाता है—४५। ( वि० ) २ जो गिनतीमें चालिससे पांच अधिक हो, चालिस और पांच।

पैंतालीस ( हिं० वि० ) पैंतालिस देखो।

पैंती ( हिं० स्त्री० ) १ पवित्री, कुशको पेंठ कर बनाया हुआ छल्ला जिसे श्राद्धादि कर्म करते समय उंगलीमें पहनते हैं। २ तांबे या त्रिलोहकी अंगूठी यह पवित्रताके लिये अनामिकामें पहनी जाती है।

पैंतीस ( हिं० वि० ) १ जो गिनतीमें तीससे पांच अधिक हो, तीस और पांच। (पु०) २ तीससे पांच अधिकको संख्या या अङ्क जो इस प्रकार लिखा जाता है—३५।

पैंयां ( हिं० स्त्री० ) पैर, पांव।

पैंसठ ( हिं० पु० ) १ साठसे पांच अधिकको संख्या या अङ्क। यह इस प्रकार लिखा जाता है—६५। (वि०) २ जो गिनतीमें साठसे पांच अधिक हो, साठ और पांच।

पै ( हिं० पु० ) १ माड़ी देनेको क्रिया, कलफ चढ़ाना। २ पय देखो। ( स्त्री० ) ३ दोष, ऐब, नुक्स। ( अव्य० ) ४ प्रति, ओर, तरफ। ५ निकट, समीप, पास। ६ परन्तु, लेकिन, पर। ७ अनन्तर, पीछे। ८ निश्चय, अवश्य, जरूर। ( प्रत्य० ) ६ अधिकरण-सूचक एक विभक्ति, पर, ऊपर। १० करण-सूचक विभक्ति, द्वारा, से।

पैकर ( हिं० पु० ) कपाससे रूई इकट्ठी करनेवाला।

पैकरी ( हिं० स्त्री० ) पांवमें पहननेका एक गहना, पैरी।

पैकार ( फा० पु० ) छोटा व्यापारी, थोड़ी पूंजीका रोजगारी, फुटकर वेचनेवाला, फेरीवाला।

पैकारी ( हिं० पु० ) पैकार देखो।

पैकी ( हिं० पु० ) मेले तमाशेमें घूम घूम कर लोगोंको हुक्का पिलानेवाला।

पैकेट ( अं० पु० ) पुलिंदा, मुट्ठा, छोटी गठरी।

पैखाना ( हिं० पु० ) पायखाना देखो।

पैगंबर ( फा० पु० ) धर्मप्रवर्त्तक, मनुष्योंके पास ईश्वरका संदेसा ले कर आनेवाला।

पैगंबरी ( फा० स्त्री० ) १ पैगंबरका कार्य या पद। २ पैगंबर होनेका भाव। ३ एक प्रकारका गेहूं। ( वि० ) ४ पैगंबर-सम्बन्धी।

पैग ( हिं० पु० ) कदम, डग, फाल।

पैगाम (फा० पु०) १ सन्देश, संदेसा। २ विवाह-सम्बन्धकी बात जो कही या कहलाई जाय।

पैङ्ग ( सं० पु० ) एक ऋषिका नाम।

पैङ्गराज ( सं० पु० ) एक प्रकारका पक्षी।

पैङ्गरायण ( सं० पु० स्त्री० ) पिङ्गलस्य ऋषेः गोत्रापत्यं नड़ादित्वात् फक्। पिङ्गल ऋषिका गोत्रापत्य। 'पैङ्गरायण'की जगह पिङ्गार ऋषिका गोत्रापत्य वा 'पिङ्गर' इस शब्दके 'र'के स्थान पर 'ल' करनेसे पिङ्गल होगा।

पैङ्गल (सं० पु०) पिङ्गलस्यापत्यं गर्गादित्वात् यञ्, पिङ्गल्य, तस्य छात्राः कर्णादित्वादण्, यलोपः। १ पिङ्गलापत्यके छात्रसमूह। यह बहुवचनान्त है। २ उपनिषद्भेद। ३ पिङ्गलकृत छन्दोशास्त्र।

पैङ्गलोदायनि ( सं० पु० स्त्री० ) पैङ्गलोदायनस्यापत्यं इञ्। १ प्राच्यभव नामक ऋषिके गोत्रापत्य। २ उसके युवा अपत्य।

पैङ्गल्य ( सं० पु० स्त्री०) पिङ्गलस्य गोत्रापत्यं गर्गादित्वात् यञ्। १ पिङ्गल ऋषिका गोत्रापत्य। ( क्लो० ) २ पिङ्गलकृत छन्दोग्रन्थ। ( लि० ) ३ पिङ्गलवर्णयुक्त।

पैङ्गाक्षीपुत्र ( सं० पु० ) ऋषिभेद।

पैङ्गि ( सं० पु० स्त्री० ) पिङ्गस्यापत्यमिञ्। पिङ्गऋषिका पुत्र।

पैङ्गिन् ( सं० पु० ) पिङ्गेन ऋषिणा प्रोक्तः कल्पः इति। पिङ्गऋषिप्रोक्त कल्पसूत्र।

पैङ्ग्य ( सं० पु० ) पिङ्ग-बाहुलकात् अपत्ये यञ्। पिङ्ग ऋषिके पुत्र, ये गोत्रप्रवर्त्तक ऋषि थे।

पैच्छिल्य ( सं० क्ली० ) पिच्छिलस्येदं अण्। पिच्छिल सम्बन्धी, पिच्छिलता।

पैज ( हिं० स्त्री० ) १ प्रतिद्वन्द्विता, किसीके विरोधमें किया हुआ हठ, होड़, जिद्। २ पण, प्रतिज्ञा, टेक। ( पु० ) ३ पैतरा।

पैजनी ( हिं० स्त्री० ) पैंजनी देखो।

पैजवन ( सं० पु० ) पिजवनस्यापत्यं अण्। नृपभेद, सुदास राजा। इस शब्दका पाठान्तर पैयवन और पैयवन भी है। सुदास शब्द देखो।

पैजा ( हिं० पु० ) पायना, लोहेका कड़ा। यह किवाड़के छेदमें इसलिये पहनाया रहता है जिसमें किवाड़ उतर न सके।

पैजामा ( हिं० पु० ) पायजामा देखो।

पैजार ( फा० पु० ) जूता, पनही।

पैजूलायन ( सं० पु० ) पजूलस्य ऋषेः गोत्रापत्यं अश्वादित्वात् फञ्। पिजूल ऋषिका गोत्रापत्य।

पैञ्जूष ( सं० पु० ) पिञ्जूषे साधुः अण्। कर्ण, कान।

पैटक ( सं० पु० ) पिटकस्यापत्यं ( शिवादिभ्योऽण्। पा ४।१।११२ ) इति अण्। १ पिटकापत्य, पिटकी सन्तति। ( लि० ) २ बौद्धपिटकसम्बन्धीय।

पैटकिक ( सं० लि० ) पिटकेन हरति ( हरत्युत्संगादिभ्यः। पा ४।४।१५ ) इति ठक्। पिटक द्वारा हरणकारी।

पैटाक ( सं० पु० ) पिटाक-शिवादित्वात् अपत्यार्थे अण्। पिटाकापत्य।

पैठ ( हिं० स्त्री० ) १ प्रवेश, घुसनेका भाव, दखल। २ गति, पहुंच, आना जाना।

पैठना ( हिं० क्रि० ) प्रवेश करना, प्रविष्ट होना, घुसना।

पैठान—महाराष्ट्रके अन्तर्गत एक प्राचीन जनपद। यह गोदावरीके किनारे अवस्थित है। प्राचीन ग्रन्थादिमें यह स्थान प्रतिष्ठानपुरी नामसे उल्लिखित हुआ है। दक्षिणापथमें यह नगर एक समय वाणिज्य-केन्द्र था। पेरिप्लससे पता लगता है, कि यहांसे अकीक (agate) प्रस्तरादि भरुकच्छ बन्दरमें ला कर दूसरे स्थानोंमें भेजे जाते थे। चीनपरिव्राजक यूएनचुवङ्गने इस नगरका ध्वंसावशेष देखा था।

पैठाना ( हिं० क्रि० ) प्रवेश कराना, घुसाना।

पैठार ( हिं० पु० ) १ प्रवेश, पैठ। २ प्रवेशद्वार, दरवाजा।

पैठारी ( हिं० स्त्री० ) १ प्रवेश, पैठ। २ गति, पहुंच।

पैठिक ( सं पु० ) एक राक्षसका नाम।

पैठी ( हिं० स्त्री० ) बदला, एवज।

पैठीनसि ( सं० पु० ) १ मुनिविशेष, एक स्मृतिकार। २ गोत्रप्रवर्त्तक ऋषिभेद।

पैड़िक ( सं० लि० ) पिड़का सम्बन्धीय।

पैड़ी ( हिं० पु० ) १ पौदर, वह स्थान जहां सिचाईके लिए जलाशयसे पानी ले कर ढालते हैं। २ सीढ़ी, वह जिस पर पैर रख कर ऊपर चढ़े । ३ कुए पर चरसा खींचनेवाले बैलोंके चलनेके लिए बना हुआ ढालवां रास्ता ।

पैण्डपातिक ( सं० त्रि० ) भिक्षोपजीवी, भिक्षासे निर्वाह करनेवाला ।

पैण्डायन ( सं० पु० स्त्री० ) पिण्डऋषेर्गोत्रापत्यं नडादित्वात् फक् । पिण्डऋषिका गोत्रापत्य ।

पैण्डिक्य (सं० क्ली०) पिण्डं परपिण्डं भक्ष्यतयाऽस्त्यस्य ठन् ततो यक् ष्यञ् वा । भिक्षोपजीवन ।

पैण्डिन्य ( सं० क्ली० ) पिण्डं परपिण्डं भक्ष्यतयाऽस्त्यस्येति पिण्ड-इन्, ततः ष्यञ् । भैक्षजीविका ।

पैण्ड्य ( सं० त्रि० ) पिण्ड्यां भवः ( कुर्वादिभ्यो ण्यः । पा ४।१।१५१ ) पिण्डीभव ।

पैतदारव (सं० त्रि० ) पीतदारोर्विकारः । (प्राणिरजतादिभ्योऽञ् । पा ४।३।१५४ ) इति अञ् । पीतदारुका विकार ।

पैतरा ( हिं० पु० ) १ तलवार चलाने या कुश्ती लड़नेमें घूम फिर कर पैर रखनेकी मुद्रा, वार करनेका ठाट । २ धूल पर पड़ा हुआ पदचिह्न, पैरका निशान, खोज ।

पैतरायण ( सं० पु० ) गोत्रप्रवर ऋषिभेद ।

पैतरी ( हिं० स्त्री० ) रेशम फेरनेकी परेती ।

पैतला ( हिं० वि० ) छिछला, पायाव, उथला ।

पैतलाय ( हिं० वि० ) दलालकी बोलीमें सत्रह ।

पैताना ( हिं० पु० ) पायताना देखो ।

पैतापुत्रीय ( सं० त्रि० ) पितापुत्रसम्बन्धीय ।

पैतामह ( सं० त्रि० ) पितामहस्येदं पितामह ( तस्येदं । पा ४।३।१२० ) इत्यण् । पितामह-सम्बन्धी ।

पैतामहिक ( सं० त्रि० ) पितामहादागतं ( विद्यायोनिसम्बन्धेभ्यो वुञ् । पा ४।३।७७ ) इति वुञ् । पितामहसे आगत, पितामहसे प्राप्त ।

पैतृक ( सं० त्रि० ) पितुरागतं पितुरिदं वेति, पितृ-ठञ् । पितृसम्बन्धी, पुश्तैनी, पुरखोंका ।

पैतृकभूमि ( सं० स्त्री० ) पैतृकी पितृसम्बन्धिनी भूमिः । पितृसम्बन्धि-स्थान, पुश्तैनी । पितृपुरुष जिस स्थानमें वास करते हैं, उसे पैतृक भूमि कहते हैं । ब्रह्मवैवर्त्तपुराणमें लिखा है, कि पैतृकभूमि तीर्थस्वरूप हैं । तीर्थमें वास करनेसे जो फल मिलता है, पैतृकभूमिका वास भी वैसा ही फलदायक है। पैतृकभूमिमें यदि पितरोंके श्राद्धादि कार्य न किये जांय, तो सभी निष्फल होते हैं। पितृ और देवकार्य पैतृकभूमिमें करना ही सर्वतोभावसे विधेय है। क्योंकि, इस स्थानमें वे सब कार्य सम्पूर्ण फलदायक हैं। पुत्र, पौत्र, कलत्र यहां तक कि प्राणसे भी पैतृकभूमि श्रेष्ठ है। पैतृकभूमिस्थित पुष्करिणी-स्नान तीर्थस्नान तुल्य है। पैतृकभूमिमें मरनेसे तीर्थ-मृत्युका फल मिलता है। पैतृकभूमिको जन्मभूमि भी कहते हैं, इसलिये कहावत है,—

"जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी ।"

पैतृमत्य ( सं० त्रि० ) पितृमत्यां अनूढ़ायां कन्यायां भवः कुर्वादित्वात् ण्य । ( पा ४।१।१३२ ) अनूढ़ा कन्यासे जात, अविवाहिता कन्यासे उत्पन्न ।

पैतृमेधिक ( सं० त्रि० ) पितृमेधसम्बन्धीय ।

पैतृयज्ञिक ( सं० त्रि० ) पितृयज्ञसम्बन्धीय ।

पैतृयज्ञीय ( सं० त्रि० ) पितृयज्ञ-छ । पितृयज्ञाङ्गभूत, पितृयज्ञसम्बन्धीय ।

पैतृष्वस्रीय ( सं० पु० स्त्री० ) पितृष्वसुरपत्यमिति (पितृष्वसुश्छण् । पा ४।१।१३२ ) इति छण् ततः षत्वम् । पितृभगिनीपुत्र, बुआका लड़का ।

पैतृष्वसेय ( सं० पु० स्त्री० ) पितुः स्वसुरपत्यं (ढकिलोपः । पा ४।१।१३३ ) इति ज्ञापकत्वात् ढक् अन्त्यलोपश्च ततः षत्वम् । पितृष्वसाका अपत्य, बुआकी लड़की या लड़का ।

पैत्त ( सं० त्रि० ) पित्तादागतं पित्तस्य शमनं कोपनं वेति पित्त-अण् । १ पित्तज, पित्तसे उत्पन्न । २ पित्तसम्बन्धी । ( पु० ) ३ तिलक्षुप, तिलका पेड़ ।

पैत्तल ( सं० त्रि० ) पित्तल-अण् । पित्तलसम्बन्धी ।

पैत्तिक ( सं० त्रि० ) पित्तेन निर्वृत्तः इति पित्त-ठञ् । पित्तज, पित्तसम्बन्धी, पित्तसे उत्पन्न ।

पैत्तिकी ( सं० स्त्री० ) योनिव्यापद्विशेष ।

पैत्र ( सं० क्ली० ) पितुरिदमिति पितृ-अण् । १ पितृतीर्थ, अंगूठे और तर्जनीके बीचका भाग । २ पितृसम्बन्धी श्राद्धादि ।

पैत्राहोरात्र ( सं० पु० ) पैत्रः अहोरात्रः । पितृलोकका

दिवारात। एक महीनेमें पितृअहोरात होता है।

पैत्र (सं० त्रि०) पितृसम्बन्धीय।

पैथला (हिं० वि०) छिछला. पायाव, उथला।

पैदर (हिं० पु०) पैदल देखो।

पैदल (हिं० पु०) १ पदाति, पैदल, सिपाही। २ पाद-चारण, पाँव पाँव चलना। ३ शतरंजमें नीचे दरजेकी गोटी। यह सीधा चलती और आड़ा मारती है। (वि०) ४ पांव पांव चलनेवाला, जो सवारी आदि पर न हो। (क्रि० वि०) ५ पैरोंसे, सवारी आदि पर नहीं।

पैदा (फा० वि०) १ आविर्भूत, प्रकट, उपस्थित। २ प्रसूत, जन्मा हुआ। ३ अर्जित, कमाया हुआ।

पैदाइश (फा० स्त्री०) उत्पत्ति, जन्म।

पैदाइशी (फा० वि०) १ प्राकृतिक, स्वाभाविक। २ जन्मका, बहुत पुराना।

पैदावार (फा० स्त्री० उपज, फसल।

पैदावारी (हिं० स्त्री०) पैदावार देखो।

पैद्व (सं० पु० स्त्री०) अश्व, घोड़ा।

पैन (हिं० पु०) १ पनाला। २ नाली।

पैनद्धक (सं० त्रि०) पिनद्ध-चतुरर्थ्यां वराहादित्वात् फक्। पिनद्ध समीपादि।

पैना (हिं० पु०) १ हलवाहोंकी बैल हांकनेकी छोटी छड़ी। २ अंकुश, लोहेका नुकीला छड़। ३ धातु गलानेका मसाला। ४ पैन देखो। (वि०) ५ तीक्ष्ण, चोखा, धारदार, तेज।

पैनाक (सं० त्रि०) पिनाकसम्बन्धी।

पैनाना (हिं० क्रि०) छुरी आदिकी धारको रगड़ कर पैनी करना, चोखा करना।

पैन्हना (हिं० क्रि०) पहनना देखो।

पैप्पलाद (सं० पु०) पिप्पलादेन ऋषिणा प्रोक्तमधीयते अण्। १ पिप्पलादऋषि-प्रोक्त शास्त्र अध्ययनकारी लोक-समूह। २ तदर्थवेत्ता। यह शब्द बहुवचनान्त है।

पैप्पलादक (सं० त्रि०) पिप्पलादके शिक्षासम्बन्धी।

पैप्पलादि (सं० पु०) पिप्पलादस्य ऋषेरपत्यं इञ्। पिप्पलादऋषिका अपत्य। ये गोत्रप्रवर्त्तक ऋषि थे।

पैमक (हिं० स्त्री०) कलावत्तूकी बनी हुई एक प्रकारकी सुनहरी गोट या लेस। इसे अङ्गरखे टोपी आदिके किनारे पर लगाते हैं।

पैमाइश (फा० स्त्री०) मापनेकी क्रिया या भाव, माप।

पैमाना (फा० पु०) मानदण्ड, मापनेका औजार, वह वस्तु जिससे कोई वस्तु मापी जाय।

पैमाल (हिं० वि०) पामाल देखो।

पैयवन—पैजवन देखो।

पैयां (हिं० स्त्री०) पैर, पांव।

पैया (हिं० पु०) १ दीन हीन, खुक्ख। २ बिना सतका अनाजका दाना, खोखला दाना, मारा हुआ दाना। ३ पूर्व बङ्गाल, चट्टग्राम और ब्रह्ममें अधिकतासे होने-वाला एक प्रकारका बांस। इसमें बड़े बड़े फल लगते हैं जो खानेके काममें आते हैं। वंशलोचन भी इस बांसमें बहुत निकलता है। यह बांस बहुत सीधा जाता है और गांठें भी इसमें दूर दूर पर होती हैं। चट्टग्रा में इसकी चटाइयां बहुत बनती हैं। यह घरोंमें भी लगाया जाता है। इसे मूलीमतंगा और तराईका बाँस भी कहते हैं।

पैयूक्ष (सं० त्रि०) पीयूक्षायाः विकारः (तालादिभ्योऽण। पा ४।४।१५२) इति विकारार्थे अण्। पीयूक्षावृक्षका विकार।

पैयूष (सं० क्ली०) पीयूष।

पैर (हिं० पु०) १ गतिसाधक अङ्ग, चरण, पांव। २ धूल आदि पर पड़ा हुआ पैरका चिह्न, पैरका निशान। ३ खलियान, वह स्थान जहां खेतसे कट कर आई हुई फसल दाना झाड़नेके लिये फैलाई जाती है। ४ खेतसे कट कर आए डंठल सहित अनाजका अटाला। ५ प्रदर-रोग।

पैरउठान (हिं० पु०) कुश्तीका एक पेच। इसमें बायां पैर आगे बढ़ा कर बाएं हाथसे जोड़की छाती पर धक्का देते और उसी समय दहिने हाथसे उसके पैरके घुटनेको उठा कर और बायां पैर उसके दहने पैरमें अड़ा कर फुरतीसे उसे अपनी ओर खींच कर चित कर देते हैं।

पैरगाड़ी (हिं० स्त्री०) वह हलकी गाड़ी जो बैठे बैठे पैर दबानेसे चलती है।

पैरना (हिं० क्रि०) पानीके ऊपर हाथ पैर चलाते हुए जाना, तैरना।

पैरवी (फा० स्त्री०) १ आज्ञापालन। २ पक्षका मण्डन,

किसी बातके अनुकूल प्रयत्न, कोशिश, दौड़धूप। २ अनुगमन, अनुसरण, कदम बा कदम चलना।

पैरवीकार (फा० पु०) पैरवी करनेवाला।

पैरा (हिं० पु०) १ पड़े हुए चरण, आया हुआ कदम, पौरा। २ पैरमें पहननेका एक प्रकारका कड़ा। ३ किसी ऊंची जगह पर चढ़नेके लिये लकड़ियोंके बल्ले आदि रख कर बनाया हुआ रास्ता। ४ एक प्रकारकी दक्षिणी कपास। इसके पेड़ बहुत दिनों तक रहते हैं और डंठल लाल रंगके होते हैं। रुई इसकी बहुत साफ नहीं होती, उसमें कुछ ललाईपन या भूरापन होता है। यह कपास मध्यभारतसे ले कर मन्द्राज तक होती है। ५ लकडीका खाना जिसमें सोनार अपने कांटे बाट रखता है। ६ याल देखो।

पैरा (अं० पु०) लेखका उतना अंश जितनेमें कोई एक बात पूरी हो जाय और जो जगह छोड़ कर अलग किया गया हो। जिस पंक्ति पर एक पैरा समाप्त होता है, दूसरा पैरा उन पंक्तिको छोड़ कर और किनारेसे कुछ हटा कर आरम्भ किया है।

पैराई (हिं० स्त्री० १ पैरनेकी कला। २ पैरने या तैरनेकी क्रिया या भाव। ३ तैरनेकी मजदूरी।

पैराक (हिं० पु०) तैराक, तैरनेवाला।

पैराग्राफ (अं० पु०) पैरा देखो।

पैराना (हिं० क्रि०) तैराना, पैरनेका काम कराना।

पैराव (हिं० पु०) डुबाव, इतना पानी जिसे केवल तैर ही कर पार कर सकें।

पैराशूट (अं० पु०) एक बहुत बड़ा छाता। इसके सहारे बैलून (गुब्बारा) धीरे धीरे जमीन पर उतरता और गिर कर टूटता फूटता नहीं।

पैरी (हिं० पु०) १ पैरमें पहननेका एक चौड़ा गहना। यह फूल या कांसेका बना होता है और इसे नीच जाति की स्त्रियां पहनता हैं। २ अनाजके सूखे पौधों पर बैल चला कर और डंडा मार कर दाना झाड़नेकी क्रिया दांयनेका काम, दवांई। ४ सीढ़ी, पैड़ी। ५ भेड़ोंके बाल कतरनेका काम।

पैरोकार (हिं० पु०) पैरवीकार देखो।

पैल (सं० पु०) पीलायां पीलनाम्न्यां स्त्रियामपत्यं (पीलाया वा। पा ४।१।११८) इति अपत्यार्थे अण्। १ पीलाका अपत्य। २ एक ब्राह्मण। इन्होंने वेदव्यासके संहिताविभाग करने पर ऋग्वेदका अध्ययन किया था।

पैलगर्ग (सं० पु०) १ एक ऋषिका नाम। ये जिस आश्रममें रहते थे, वह तीर्थस्थानमें गिना जाता है।

२ युधिष्ठिरके कुलपुरोहित धौम्यके पुत्र। ये राजसूययज्ञमें होतृपद पर नियोजित थे। ब्रह्मवैवर्त्तके मतसे ये निदान-रचयिता माने जाते हैं।

पैलगी (हिं० स्त्री०) अभिवन्दन, प्रणाम, पालागन।

पैलव (सं० त्रि०) पीलौ दीयते कार्यं वा व्युष्टादित्वात् अण्। पीलसम्बन्धी, पीलुके पेड़का।

पैला (हिं० पु०) १ चार सेर नापका बरतन, चार सेर अनाज नापनेकी डलिया। २ नांदके आकारका मिट्टीका बरतन जिससे दूध दही ढांकते हैं, बड़ी पैली।

पैलादि (सं० पु०) पैल आदि करके पाणिन्युक्त शब्दगणभेद। गण यथा—पैल, शालङ्कि, सात्यकि, सात्यङ्कामि, राहवि, रावणि, औदञ्चि, औदव्रजी, औदमेधि, औदमज्जि, औदभृज्जि, दैवस्थानि, पैङ्गलोदायनि, राहक्षति, भौलिङ्गि राणि, औदन्यि, औद्वाहमानि, औज्जिहानि, औदशुद्धि।

पैली (हिं० स्त्री०) १ अनाज या तेल रखनेका मिट्टीका चौड़ा बरतन। २ मिट्टीका एक बरतन जिससे अनाज या तेल नापा जाता है।

पैलुमूल (सं० त्रि०) पीलुमूले दीयते कार्य वा (व्युष्टादिभ्योऽण्। पा ५।१।९७) पीलुमूलमें देने योग्य।

पैलुवहक (सं० त्रि०) पिलुवहे भवः (प्रस्थपुरवहान्ताच्च। पा ४।२।१२२) इति वुञ्। पीलू वह जलादि भव।

पैवंद (फा० पु०) सम्बन्धी, इष्ट मित्र, मेलजोलका आदमी। २ कपड़े आदिका वह छोटा टुकड़ा जो किसी बड़े कपड़े आदिका छेद बंद करनेके लिए जोड़ कर सी दिया जाता है, चकती, जोड़, थिगली। ३ किसी पेड़की टहनी काट कर उसी जातिके दूसरे पेड़की टहनीमें जोड़ कर बांधना जिससे फल बढ़ जायँ या उनमें नया स्वाद आ जाय।

पैवंदी (फा० वि०) १ वर्णसङ्कर, दोगला। २ कलमी, पैवंद लगा कर पैदा किया हुआ। (पु०) ३ बड़ा आड़ू, शफ़तालू।

पैवस्त ( फा० वि० ) जो भीतर घुस कर सब भागोंमें फैल गया हो, समाया हुआ, सोखा हुआ।

पैशलय ( सं० क्ली ) पेशल-ष्यञ्। पेशलता, कोमलता।

पैशाच ( सं० पु० ) पिशाचस्यायमिति पिशाच-अण्। १ अष्टम प्रकार विवाहके अन्तर्गत विवाहभेद, आठ प्रकारके विवाहमेंसे एक। मनुमें लिखा है—

"सुप्तां मत्तां प्रमत्तां वा रहो यत्रोपगच्छति।
स पापिष्ठो विवाहानां पैशाचः कथितोऽष्टमः॥"
( मनु ३।३४ )

सोई हुई कन्याका हरण करके अथवा मदोन्मत्त कन्याको फुसला कर उसके साथ विवाह करनेसे वह पैशाच विवाह कहलाता है। आठ प्रकारके विवाहोंमेंसे यह विवाह अत्यन्त पापजनक और अधम है। याज्ञवल्क्यने लिखा है,—

"राक्षसो युद्धहरणात् पैशाचः कन्यका छलात्।"
( याज्ञवल्क्य १।६१ )

छलक्रमसे अथवा कन्याका निद्रादि अवस्थामें हरण कर उसके साथ विवाह करनेका नाम पैशाच विवाह है। २ पिशाच। ३ आयुधजीविसङ्घभेद, एक आयुध-जीवी सङ्घका नाम, एक लड़ाका दल। ४ हारितोक्त दानभेद। स्त्रियां ङीप्। ५ प्राकृतभाषाभेद। ६ पैशाचकाय देखो। ( त्रि० ) ७ पिशाच सम्बन्धी, पिशाचका बनाया हुआ। ८ पिशाच देशका।

पैशाचकाय ( सं० पु० ) सुश्रुतोक्त राजस कायके अन्तर्गत कायविशेष, सुश्रुतमें कहे हुए कायों ( शरीरों )-मेंसे एक जो राजस कायके अन्तर्गत है।

"उच्छिष्टाहारता तैक्ष्ण्यं साहसप्रियता तथा।
स्त्रीलोलुपत्वं नैर्लज्जं पैशाचकायलक्षणम्॥"
( सुश्रुत ४।४। अ० )

जूठा खानेकी रुचि, स्वभावका तीखापन, दुःसाहस, स्त्रीलोलुपता और निर्लज्जता ये सब पैशाचकायके लक्षण हैं।

पैशाचविवाह ( सं पु० ) पैशाच देखो।

पैशाचिक ( सं० त्रि० ) वीभत्स, पिशाचसम्बन्धीय, पिशाचोंका, राक्षसी।

पैशाची ( सं० स्त्री० ) प्राकृत भाषाभेद, एक प्रकारकी प्राकृत भाषा।

पैशुन ( सं० क्ली० ) पिशुनस्य भावः कर्म वा ( हायनान्तयुवादिभ्योऽण्। पा ५।१।१३० ) इति अण्। पिशुनका भाव वा कर्म, पिशुनता, चुगलखोरी।

पैशुनिक ( सं० त्रि० ) पश्चात्से निन्दाकारी, पीछे निन्दा या चुगली करनेवाला।

पैशुन्य (सं० क्ली०) पिशुनस्य भावः पिशुन (गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः कर्मणि च। पा ५।१।१२४ ) इति ष्यञ्। पिशुनता, खलता, चुगलखोरी। यह दश प्रकारके पापके अन्तर्गत वाङ्मय पाप है।

"पैशुन्यं साहसं द्रोह ईर्षासूयार्थदूषणम्।
वागदण्डजञ्च पारुष्यं क्रोधजोऽपि गणोष्टकः॥"
( तिथितत्त्व )

पैष्ट (सं० त्रि०) पिष्टस्येदमिति पिष्ट-अण्। पिष्टसम्बन्धी।

पैष्टिक ( सं० क्ली० ) पिष्ट-ठञ्। १ पिष्टसमूह। २ मद्यविशेष, जौ, चावल आदि अन्नोंको सड़ा कर बनाया हुआ मद्य।

पैष्टी (सं० स्त्री०) पिष्टेन निर्वृत्तेति पिष्ट-अण्-ङीप्। विविध धान्य विकार-जात अम्ल मद्य, एक प्रकारकी शराब जो जौ चावल आदि अन्नोंको सड़ा कर बनाई जाती है। इसका गुण—कटु, उष्ण, तीक्ष्ण, मधुर, अतिदीपन, वातनाशक, कफवर्द्धक, ईषत् पित्तकर और मोहजनक है।

"गौड़ी माध्वी तथा पैष्टी निर्यासा कथितापरा।
इति चतुर्विधा ज्ञेयाः सुरास्तासां प्रभेदकाः॥"
( हारीत ११ अ० )

यह पैष्टी मद्यसेवन शास्त्रमें निषिद्ध बतलाया गया है। जो यह मद्य पान करते हैं, उनकी गिनती महापातकीमें होती है।

"ब्रह्मा च सुरापश्च स्तेयी च गुरुतल्पगः।
एते सर्वे पृथक् ज्ञेया महापातकिनो नराः॥"
( मनु ६।२३५ )

पैसना ( हिं० क्रि० ) प्रवेश करना, पैठना, घुसना।

पैसरा ( हिं० पु० ) व्यापार, प्रयत्न, जंजाल, झंझट, बखेड़ा।

पैसा (हिं० पु०) १ तीन पाईका सिक्का, पाव आना, तांबेका सबसे अधिक चलता सिक्का। यह आनेका चौथा और रुपयेका चौसठवां भाग होता है। २ रुपया, पैसा, धन, दौलत।

पैसार ( हिं० पु० ) प्रवेशद्वार, भीतर जानेका मार्ग, पैठ ।

पैसिंजरगाड़ी ( हिं० स्त्री० ) मुसाफिरोंको ले जानेवाली रेलगाड़ी ।

पैसुकायन ( सं० पु० ) गोत्रप्रवर ऋषिभेद ।

पैसेवाला ( हिं० पु० ) १ धनवान्, धनी, मालदार । २ सराफ, पैसा बेचनेवाला ।

पैहरा ( हिं० पु० ) पैकर, विनिया, कपासके खेतमें रूई इकट्ठी करनेवाला ।

पैहारी (हिं० वि०) केवल दूध पी कर रहनेवाला (साधु) ।

पोंं ( हिं० स्त्री० ) १ अधोवायु निकलनेका शब्द । २ लम्बी नाल या भोंपेको फूंकनेसे निकला हुआ शब्द । ३ लम्बी नालके आकारका बाजा जिसमें फूंकनेसे 'पों' शब्द निकलता है, भोंपा ।

पोंकना ( हिं० क्रि० ) १ अत्यन्त भयभीत होना, बहुत डरना । २ पतला पाखान फिरना । (पु०) ३ पतला दस्त होनेका रोग ।

पोंका ( हिं० पु० ) बड़ा फतिंगा जो पौधों पर उड़ता फिरता है, बोंका ।

पोंगली ( हिं० स्त्री० ) १ वह नरिया जो दोबारा चाक परसे बना कर उतारी गई हो । २ पोंगी देखो ।

पोंगा (हिं० पु०) १ कागज पत्र रखनेके लिए टीन आदिकी बनी हुई लम्बी खोखली नली, चोंगा । २ बांसका खोखला, पोर, बांसकी नली । ३ पांवकी नली । (वि०) ४ बुद्धिहीन, मूर्ख, अहमक । ५ पोला, खोखला ।

पोंगी ( हिं० स्त्री० ) १ चार या पांच अंगुलकी बांसकी पोली नली । यह बांसके बेजनेको डांडोंमें लगी होती है । हांकनेवाले इसे पकड़ कर बेजनेको घुमाते हैं । २ छोटी पोली नली । ३ ऊंख वा बांस आदिमें दो गांठोंके बीचका प्रदेश वा भाग । ४ नरकुलकी एक नली जिस पर जुलाहे तागा लपेट कर ताना या भरनी करते हैं ।

पोंछ ( हिं० स्त्री० ) पूंछ देखो ।

पोंछन ( हिं० पु० ) किसी लगी हुई चीजका वह बचा हुआ अंश जो पोंछनेसे निकले ।

पोंछना ( हिं० क्रि० ) १ लगी हुई गोली वस्तुको जोरसे हाथ या कपड़ा आदि फेर कर उठाना या हटाना । २ पड़ी हुई गर्द, मैल आदिको हाथ या कपड़ा जोरसे फेर कर दूर करना, रगड़ कर साफ करना । जो वस्तु लगी या पड़ी हो तथा जिस पर कोई वस्तु लगी या पड़ी हो अर्थात् आधार और आधेय दोनों इस क्रियाके कर्म होते हैं । झटकेसे साफ करनेको झाड़ना और रगड़ कर साफ करनेको पोंछना कहते हैं । (पु०) ३ पोंछनेका कपड़ा, जो पोंछनेके लिये हो ।

पोंटा ( हिं० पु० ) नाकका मल ।

पोंटी ( हिं० स्त्री० ) एक प्रकारकी छोटी मछली ।

पोआ ( हिं० पु० ) सांपका बच्चा, संपोला ।

पोआना ( हिं० क्रि० ) १ पोनेका काम करना । २ गीले आटेकी लोईको गोल रोटीके रूपमें बना बना कर पकाने वालेको सेंकनेके लिये देना ।

पोइया ( हिं० स्त्री० ) घोड़ेकी दो दो पैर फेंकते हुए दौड़, सरपट चाल ।

पोइस ( हिं० स्त्री० ) १ सरपट, दौड़ । (अव्य०) २ देखो, हटो, बचो । गधे, खच्चर आदि ले कर चलनेवाले, लोगोंको छू जानेसे बचानेके लिये 'पोश' 'पोस' अथवा 'पोइश' 'पोइस' पुकारते चलते हैं ।

पोई ( हिं० स्त्री० ) १ एक लता जिसकी पत्तियां पानकी-सी गोल पर दलकी मोटी होती हैं । इसमें छोटे छोटे फलोंके गुच्छे लगते हैं जिन्हें पकने पर चिड़िया खाती हैं । पोई दो प्रकारकी होती है—एक काले डंठलकी, दूसरी हरे डंठलकी । बरसातमें यह बहुत उपजती है । पत्तियोंका लोग साग खाते हैं । एक जंगली पोई भी होती है जिसकी पत्तियां लम्बोत्तरी होती हैं । इसका साग अच्छा नहीं होता । पोईकी लतामें रेशे होते हैं जो रस्सी बटनेके काम में आते हैं । वैद्यकमें पोई गरम, रुचिकारक, कफवर्द्धक और निद्राजनक मानी गई है । इसके संस्कृत पर्याय—उपोदकी, कलम्बी, पिच्छिला, मोहिनी, विशाला, मदशाका और पूतिका हैं । २ अंकुर, नरम-कल्ला । ३ ईखका कल्ला, ईखकी आंख । ४ गेहूं, ज्वार, बाजरे आदिका नरम और छोटा पौधा, जई । गन्नेका पोर ।

पोकना ( हिं० क्रि० ) १ महुएका पका हुआ फल । २ पोंकना देखो ।

पोकरण ( पोकर्ण )—राजपूतानेके योधपुर राज्यान्तर्गत एक प्राचीन नगर । यह अक्षा० २६° ५५' उ० और देशा०

३१° ५८' पू०के मध्य, फुलाईसे जयशालमीर आनेके रास्ते पर अवस्थित है। एक समय यह नगर विशेष समृद्धशाली था, अभी इसका अधिकांश श्रीहीन हो गया है। प्राचीन नगरके नाम पर ही उसकी बगलमें वर्त्तमान नगर स्थापित हुआ है। एक जैन-मन्दिर और यहांके राजवंशधरोंके प्रतिष्ठित कीर्त्तिस्तम्भादि इस पुरातन परित्यक्त नगरकी अक्षय कीर्त्ति है। नगर चारों ओरसे प्रस्तर-प्राचीर द्वारा परिवेष्टित है। राजपूतानेके अन्यान्य नगर और सिन्धुप्रदेशके साथ यहांका खूब कारवार चलता है। योधपुर राजवंशके एक व्यक्ति यहांके प्रधान पद पर अधिष्ठित हैं।

पोकर्ण—युक्तप्रदेशवासी ब्राह्मणश्रेणीभेद। इनकी उत्पत्तिके सम्बन्धमें बहुतसी बातें प्रचलित हैं। इनका कहना है, कि 'पुष्पकर्ण' नामके अपभ्रंशसे उनका पोकर्ण नाम पड़ा है। इस नामकरणके सम्बन्धमें इन लोगोंके मध्य एक गल्प भी प्रचलित है,—ये लोग वैष्णव और लक्ष्मीकी पूजा करते थे। एक बार पार्वतीने इन लोगोंको मांस खाने कहा, किन्तु इन्होंने अस्वीकार किया। इस पर पार्वतीने क्रुद्ध हो कर इन्हें शाप दिया और ये लोग जयशालमीरको छोड़ कर सिन्धु, कच्छ, मूलतान और पञ्जाबके नाना स्थानोंमें जा कर बस गये। अन्यान्य जातियोंका कहना है, कि ब्राह्मणके औरस और मोहिनी नामक धीवर कन्याके गर्भसे इनकी उत्पत्ति है। इन लोगोंमें उपनयनप्रथा प्रचलित है। विवाहकालमें अथवा किसी पुण्यतीर्थमें यत्सामान्य विधिविहित कर्मके बाद उपवीत दान करना होता है। कोई सुब्राह्मण उनके साथ भोजन नहीं करता। इनके मध्य सगोत्रमें विवाह निषिद्ध है। जातबालकके छठें दिन (षष्ठीपूजाके दिन) गृहस्थ-रमणियां गान करती हुई बालकके ननिहाल जाती और वहांसे एक मिट्टीका घोड़ा ले आती हैं। विवाहकालमें पुरुषगण नाचते और स्त्रियां अश्लील गान करती हैं। जिस कुठारसे उन्होंने पुष्करका खनन किया था, अब भी पञ्जाबवासी उसकी पूजा करते हैं। राजपूतानावासी भाटियारोंके ये ही एकमात्र ब्राह्मण हैं। सभी प्रकारके नित्यकर्म इनके द्वारा साधित होते हैं। जात्यंश और सामाजिक आचार-व्यवहारमें ये लोग सारस्वत ब्राह्मणोंकी अपेक्षा हेय हैं। सिन्धुप्रदेशके सारस्वतोंके साथ इनका प्रचलन देखा जाता है। पोकर्ण लोग प्रायः निरामिषभोजी हैं। हिन्दुओंको धर्मकर्मकी शिक्षा देना ही इनका प्रधान कार्य है। ये लोग मस्तक पर उष्णीष धारण करते हैं। सिन्धुप्रदेशके पोकर्ण अपनी जातिकी गौरववृद्धिके लिये कठोर आचरणसे दिन बिताते हैं। पुष्करण देखो।

पोकल (हिं० वि०) १ तत्त्वशून्य, निःसार। २ कमजोर, नाजुक, पुलपुला। ३ पोला, खोखला।

पोख (हिं० पु०) पालने पोसनेका सम्बन्ध या लगाव, पोस।

पोखनरी (हिं० स्त्री०) दरकीके बीचका गड्ढा जिसमें नरी लगा कर जुलाहे कपड़ा बुनते हैं।

पोखना (हिं० क्रि०) १ थलकना, पोखाना, गाय भैंस आदिका, बच्चा देनेका समय समीप आने पर, हाथ पैर आदिका ढीला पड़ जाना और थनका सूज आना। २ पालना, पोसना।

पोखर (हिं० पु०) १ तालाब, पोखरा। २ पटेबाजीमें एक वार जो प्रतिपक्षीकी कमर पर दहनी ओर होता है।

पोखरा (हिं० पु०) वह जलाशय जो खोद कर बनाया गया हो, तालाब।

पोखराज (हिं० पु०) पुखराज देखो।

पोखरी (हिं० स्त्री०) छोटा पोखरा, तलैया।

पोगण्ड (सं० पु०) पुनातीति पू-विच् पौः शुद्धो गण्डो यस्य। १ दश वर्षीय बालक, पांचसे दश वर्ष तककी अवस्थाका बालक। कुछ लोग पांचसे पन्द्रह वर्ष तक पोगण्ड मानते हैं। पौः गण्ड इव एकदेशोऽस्य। २ अपोगण्ड। ३ स्वभावतः न्यूनाधिकाङ्ग, वह जिसका कोई अंग छोटा, बड़ा या अधिक हो। उन्नीस या इक्कीस उंगलियां होने अथवा किसी अङ्गकी न्यूनता वा अधिकता रहनेसे उसे पोगण्ड कहते हैं।

पोगिल्लि—पश्चिम-चालुक्यराज विनयादित्यके अधीन एक सेन्द्रकवंशीय सामन्तराज।

पोङ्गल—दक्षिण-भारतमें हिन्दू द्वारा अनुष्ठित पर्वोत्सव भेद। पौषमासमें जब सूर्यदेव मकरसंक्रान्तिकी ओर अग्रसर होते हैं, तब उसी मकरसंक्रान्तिसे यह उत्सव शुरू होता है।

पोच (हिं० वि०) १ क्षीण, अशक्त, हीन। २ निकृष्ट, क्षुद्र, तुच्छ, नीच।

पोचारा (हिं० पु०) पुचारा देखो।

पोची (हिं० स्त्री०) निचाई, बुराई, हेठापन।

पोछना (हिं० क्रि०) पोंछना देखो।

पोट (सं० पु०) पुटत्यत्रेति पुट-संश्लेषे आधारे घञ्। १ वेश्म, घरकी नींव। पुट श्लेषे घञ्। २ संश्लेष। ३ स्पर्श, छूना। ४ मेल, मिलान।

पोट (हिं० स्त्री०) १ पोटली, मोटरी, बुकचा। २ मुर्देके ऊपरकी चादर, कफनके ऊपरका कपड़ा। ३ पुस्तकके पन्नोंकी वह जगह जहांसे जुज़बंदी या सिलाई होती है।

पोटगल (सं० पु०) पोटेन संश्लेषेण गलतीति गल-अच्। १ नरसल, नरकट। २ काश, कांस। ३ मत्स्य, मछली। ४ बैकरञ्ज-सर्प भेद, एक प्रकारका सांप।

पोटना (हिं० क्रि०) १ पंजेमें करना, फुसलाना, हथियाना, बातमें लाना। २ बटोरना, समेटना।

पोटल—तिब्बतकी राजधानी लासानगरीका विख्यात सङ्घाराम।

पोटरी (हिं० स्त्री०) पोटली देखो।

पोटलक (सं० क्ली०) पोटेन लीयते ली-ड, स्वार्थे-क। संश्लिष्ट वस्त्रादि, पोटली, गठरी।

पोटला—बौद्धग्रन्थवर्णित एक प्राचीन नगर और बन्दर। यह नगर सिन्धु नदी-मुहानास्थित द्वीपांशमें अवस्थित था। शाक्यगण कपिलवस्तुमें आ कर वास करनेके पहले इसी स्थानमें रहते थे।

पोटला (हिं० पु०) बड़ी गठरी।

पोटली (हिं०स्त्री०) छोटी गठरी, छोटा बकुचा।

पोटा (सं० स्त्री०) पुटति स्त्रीपुरुषस्वरूपं संश्लिष्यतीति पुट-अच् टाप् च। १ पुंलक्षणस्त्री, वह स्त्री जिसमें पुरुषके-से लक्षण हों। जिस स्त्रीकी दाढ़ी या मूंछके स्थान पर बाल हों, उसे पोटा कहते हैं। २ दासी। ३ घड़ियाल।

पोटा (हिं० पु०) १ उदराशय, पेटकी थैली। २ सामर्थ्य, साहस, पित्ता। ३ समाई, औकात, बिसात। ४ चिड़ियाका बच्चा जिसे पर न निकले हों, गेदा। ५ आंखकी पलक। ६ उंगलीका छोर। ७ नाकका मल या श्लेष्मा।

पोटास (सं० पु०) वह क्षार जो पहले जलाए हुए पौधोंकी राखसे निकाला जाता था, पर अब कुछ खनिज पदार्थोंसे प्राप्त होता है। पौधोंकी राखको पानीमें घोलकर निथारते हैं, फिर उस निथरे हुए पानीको औटाते हैं जिससे क्षार गाढ़ा हो कर नीचे जम जाता है। चुकन्दरकी सीठी (चीनी निकालने पर बची हुई) और भेड़ोंके ऊनसे भी पोटास निकलता है। शोरा, जवाखार आदि पोटास ही कहाते हैं। पोटास औषध और शिल्पमें काम आता है।

पोटाहिका (सं० स्त्री०) गुञ्जा।

पोटिक (सं० स्त्री०) पोटः संश्लेषोऽस्त्यस्येति ठन्। विस्फोटक।

पोट्टलिका (सं स्त्री०) पोटलिका, पृषोदरादित्वात् साधुः। पोटली, गठरी।

पोट्टली (सं० स्त्री०) पोटेन संश्लेषेण लीयते इति ली-ड, पृषोदरादित्वात् साधुः, ङीप्। पोट्टलिका, पोटली, गठरी।

पोट्टील (सं० पु०) अवसर्पिणीके जीवोत्तम भेद।

पोड़ (सं० पु०) पुड़तीति पुड़-उन्। कपालास्थितल, खोपड़ीका ऊपरी भाग।

पोढ़ा (हिं० वि०) १ पुष्ट, दृढ़, मजबूत। २ कठोर, कठिन।

पोढ़ाना (हिं० क्रि०) १ दृढ़ होना, मजबूत होना। २ पक्का पड़ना।

पोत (सं० पु०) पुनाति इति पू-(हसंति। उण् ३।८६) इति तन्। १ वहित्र, नाव, जहाज। २ गृहस्थान, घरकी नींव। ३ वस्त्र, कपड़ा। ४ दशवर्षीय हस्ती, दश वर्षका हाथीका बच्चा। ५ प्रस्तरविशेष, एक प्रकारका पत्थर। ६ पशु पक्षी आदिका छोटा बच्चा। ७ छोटा पौधा। ८ वह गर्भस्थ पिण्ड जिस पर झिल्ली न चढ़ी हो। ६ कपड़ेकी बुनावट।

पोत (हिं० स्त्री०) १ माला या गुरियाका दाना। २ काँचकी गुरियाका दाना। यह भिन्न भिन्न रंगोंका होता है। इसका आकार कोदोंके दानेके बराबर देखा जाता है। निम्न जातिकी स्त्रियां इसे तागेमें गूथ कर गलेमें पहनती हैं। शोभा बढ़ानेके लिये लोग इसे छड़ी और नैचे आदि पर भी लपेटते हैं। (पु०) ३ प्रवृत्ति, ढंग, ढब। ४ अवसर, बारी, दाँव। (फा० पु०) ५ भूकर, जमीनका लगान।

पोतक (सं० पु०) पोत इव कायति कै-क, स्वार्थे क वा। १ पोतपदार्थ। २ नागभेद, महाभारतके अनुसार एक नागका नाम। ३ शिशु, तीन महीनेका बच्चा। ४ दश वर्षका हाथी।

पोतकी (सं० स्त्री०) पोतक-स्त्रियां ङीप्। १ उपोदकी, पोई नामकी लता। २ श्यामाकपक्षी।

पोतगाँव—मध्यप्रदेशके चाँदा जिलान्तर्गत एक सामन्त-राज्य। यह अक्षा० २०° उ० और देशा० ८०° ११' पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण ३४ वर्गमील है। यहां विस्तृत शालवन है।

पोतनगर—युक्तप्रदेशमें प्रतापगढ़ जिलावासी जातिविशेष। साधुभाषामें इनका नाम है 'पोतकार'। पोत या कांचकी माला बनाना ही इनकी एकमात्र उपजीविका है। इसीसे इनका नाम पोतगार पड़ा है। ये लोग अपनेको क्षत्रिय जातिके बतलाते हैं, किन्तु इनके ऐसे नीचवृत्ति ग्रहण और समाजच्युतिके सम्बन्धमें कोई भी जनश्रुति नहीं मिलती। ये लोग यज्ञोपवीत पहनते हैं और दूसरेको स्वजातिमें घुसने नहीं देते। इनका आचार-व्यवहार उच्चश्रेणीके हिन्दू-सा है। कोई भी मछली मांस नहीं खाते, सभी निरामिष हैं। अपनी जातिको छोड़ कर और दूसरे किसीके साथ बैठ कर खान पान नहीं करते हैं।

पोतज (सं० पु०) पोतः सन् नतु डिम्बादिरूप इति भावः, जायते जन-ड। कुञ्जरादि, हाथी या घोड़ेका वह बच्चा जो आँवल या खेड़ीमें लिपटा हुआ अपनी माताके गर्भसे उत्पन्न हो।

पोतड़ा (हिं० पु०) बच्चोंके चूतड़ोंके नीचे रखनेका कपड़ा। गंतरा।

पोतदार (हिं० पु०) १ वह व्यक्ति जिसके पास लगान करका रुपया रखा जाय, खजानची। २ वह व्यक्ति जो खजानेमें रुपया परखनेका काम करता हो, परखी।

पोतधारिन् (सं० पु०) जहाजका अध्यक्ष, कर्णधार।

पोतन—एक प्राचीन जनपद। (जैनत्रषष्ठिश० चरित १।५१)

पोतन (हिं० पु०) १ पवित्र, स्वच्छ, शुद्ध। २ पवित्र करनेवाला।

पोतनहर (हिं० स्त्री०) १ घर पोतनेके लिये मट्टी घोल कर रखनेका बरतन। २ घर पोतनेवाली स्त्री। ३ अन्न, आँत, अँतड़ी।

पोतन (हिं० क्रि०) १ किसी गीली पदार्थको दूसरे पदार्थ पर फैला कर लगाना, चुपड़ना। २ किसी स्थानको मट्टी, गोबर, चूने आदिसे लीपना। ३ किसी गीले या सूखे पदार्थको किसी वस्तु पर ऐसा लगाना, कि वह उस पर जम जाय। (पु०) ४ पोतनेका कपड़ा, पोता।

पोतनायक (सं० पु०) पोतस्य नायकः। पोताध्यक्ष, जहाजका कप्तान, नावका मांझी।

पोतप्लव (सं० पु०) पोतेन प्लवते प्लु-अच्। नौका द्वारा तारक, वह जो नावसे नदी पार करता हो।

पोतराजा—धारवारवासी जातिविशेष। इनकी उत्पत्तिके सम्बन्धमें प्रवाद है, कि इस वंशके किसी पूर्वपुरुषने ब्राह्मणवेशमें दयमव नाम्नी लक्ष्मीदेवीकी अंशभूता किसी रमणीका पाणिग्रहण किया। दोनोंके सहवाससे पुत्र-सन्तनादि उत्पन्न हुई। एक दिन उसने होलय पत्नीके अनुरोधसे अपनी माताको स्वगृह लाया। किसी उत्सवमें दयमव अपने बंधुबांधवोंको मिष्टान्न-भोजन करा रही थीं, इसी समय माताने अपने पुत्रसे कहा, "बेटा! सच सच कहो, महिषजिह्वादग्ध और इस मिष्टान्नमें कौन अधिक रुचिकर है"? इस प्रकार दयमवने नीच संसर्गसे अपनेको प्रतारित, अपदस्थ अपमानित समझ कर पहले अपने बाल बच्चोंको मार डाला, पीछे स्वामीकी हत्याके लिये आगे बढ़ीं। इस प्रकार महिषमर्दिनीने महिषरूपधारी स्वामीको मार कर अपना क्रोध शान्त किया। आखिर वासगृहको जला कर वे स्वर्गधामको चली गई। तभीसे उस स्वामीके वंशधर 'पोतराजा' वा महिषके राजा कहलाने लगे।

पोतराजोंकी संख्या बहुत थोड़ी है। धारवार जिलेमें दयमवके उद्देश्यसे एक मेला लगता है, जो आठ दिन तक रहता है। मेलेके समय पोतराजवंशधर आमन्त्रित हो कर नायकता करते हैं। मेला आरम्भ होनेके बाद एक दिन कई एक भैंसे और बकरे बलिके लिये लाये जाते हैं। भैंसे दयमवके होलयवंशीय स्वामी और बकरे उसके वंशधररूपमें ग्राम्यदेवीके सामने मारे जाते हैं। जो पोतराज उत्सवका नायक बनता है, वह नंगे हो कर एक बकरे पर बाघकी तरह झपटता है और अपने दांतोंसे

उसका कण्ठ फाड़ कर रक्तपान करता हुआ उस मरे बकरेको ग्रामकी निर्दिष्ट सीमा पर ले जाता है। मेलेके शेष दिन वह व्यक्ति अर्द्धोलङ्ग अवस्थामें अपने मस्तकके ऊपर कुछ अन्न रख लेता और उसे छींटते हुए सारे ग्रामका प्रदक्षिण कर आता है। जाते समय चार कोनेमें चार बकरोंकी वलि देता है। इन सब कार्योंमें जितने पशुओंकी वलि होती है, उनमेंसे कुछ उसे प्राप्त होता है। इनका अन्यान्य आचार-व्यवहार होलयके साथ बहुत कुछ मिलता जुलता है। होलय देखो।

पोतवणिज् (सं० पु०) पोतेन वणिक्। वहित्र द्वारा वाणिज्यकर्त्ता, वह जो नाव जहाज द्वारा वाणिज्य व्यवसाय करता है। पर्याय—सांयात्रिक, नौवाणिज्यकर, समुद्रयानचारी।

पोतभङ्ग (सं० पु०) जहाज आदिका तूफानके समय समुद्रगर्भस्थ पर्वतसे टक्कर खा कर नष्ट होना।

पोतरक (सं० पु०) पोतल देखो।

पोतरक्ष (सं० पु०) पोतं रक्षति रक्ष-अण्। केनिपातक, डांड़ या बल्ली जिससे नाव चलाई जाती है।

पोतल—१ सिन्धुतीरवर्त्ती एक प्राचीन बन्दर। २ तिब्बत राजधानी लासा नगरीके दलै-लामाका आवास-स्थान। इसका दूसरा नाम पोतरक है।

पोतलक (सं० पु०) पर्वतविशेष, एक पहाड़का नाम।

पोतलकप्रिय (सं० पु०) पोतलकः पर्वतविशेषः प्रियोऽस्य। बुद्धविशेष।

पोतला (हिं० पु०) तावे पर घी पोत कर सेंकी हुई चपाती, परांठा।

पोतवरम्—मन्द्राज प्रदेशके कृष्णाजिलान्तर्गत एक प्राचीन ग्राम। यह बेजवाड़ासे ११ मील उत्तर-पश्चिममें अवस्थित है। यहां फकीर-तक्य नामक स्तूपके ऊपर एक प्रस्तरफलक है जिसमें १०७१ शकमें उत्कीर्ण महामण्डलेश्वर पोतराज-कन्या प्रोलम्मदेवीका एक अनुशासन देखा जाता है।

पोतवाह (सं० पु०) पोतं नावं वहतीति वह-(कर्मण्य पा ३।२।१) इत्यण्। वहित्रवाहिक, मांझी, मल्लाह।

पोता (हिं० पु०) १ पुत्रका पुत्र, बेटेका बेटा। २ यज्ञमें सोलह प्रधान ऋत्विजोंमेंसे एक। ३ पवित्र वायु, हवा। ४ विष्णु। ५ १५ या १६ अंगुल लम्बी एक प्रकारकी मछली। यह हिन्दुस्तानकी प्रायः सब नदियोंमें मिलती है। ६ घुली हुई मिट्टी जिसका लेप दीवार आदि पर करते हैं। ७ पोतनेका कपड़ा, वह कूची जिससे घरोंमें फेरा जाता है। (फा० पु०) ८ पोत, लगान। ९ अण्ड-कोष।

पोताच्छादन (सं० क्ली०) पोतमिव आच्छादयतीति आ-छादि-ल्यु। वस्त्रकुट्टिम, तम्बू, डेरा।

पोताण्ड (सं० पु०) अश्वमुष्करोगभेद, घोड़ेके अंडकोष-का एक रोग।

पोताधान (सं० क्ली०) आधीयतेऽत्रेति ल्युट् आधानं पोतानां अण्डजमत्स्यनामाधानम्। क्षुद्राण्ड मत्स्य-संघात मछलियोंके बच्चोंका समूह, छांवर।

पोतारा (हिं० पु०) पुतारा देखो।

पोतारी (हिं० स्त्री०) पोतनेका कपड़ा।

पोताश्रय (सं० पु०) वह स्थान जहां जहाज लंगर डाले रहता है, बन्दरगाह।

पोतास (सं० पु०) कर्पूरविशेष, भीमसेनी कपूर।

पोतिका (सं० स्त्री०) १ पोईकी बेल। २ वस्त्र, कपड़ा।

पोतिया (हिं० पु०) १ वह छोटी थैली जिसे लोग पासमें लिए रहते और जिसमें चूना, तंबाकू, सुपारी आदि रखते हैं। २ वह कपड़ेका टुकड़ा जिसे साधु पहनते हैं या जिसे पहन कर लोग नहाते हैं। ३ एक प्रकारका खिलौना।

पोती (हिं० स्त्री०) १ पुत्रकी पुत्री, बेटेकी बेटी। २ पानीका वह पुतारा जो मद्य चुवाते समय बरतन पर फेरा जाता है। इससे जो भाप भभकेसे उठती है, वह उस बरतनमें जा कर ठंढी हो जाती है और मद्यके रूपमें टपकती है। ३ मिट्टीका लेप जो हंड़ियाकी पेंदी पर इसलिये चढ़ाया जाता है जिसमें अधिक आंच न लगे।

पोतुनूरु—विशाखपत्तन जिलेके अन्तर्गत एक प्रसिद्ध स्थान। यह विमलीपत्तनसे १२ मील उत्तर-पश्चिममें अवस्थित है। यहां एक अति प्राचीन मन्दिरका ध्वंसाव-शेष, कलिङ्गगङ्गके बनाये हुए दो प्राचीन दुर्ग और विजय-नगराधिप कृष्णदेवरायके प्रतिष्ठित जयस्तम्भ हैं।

पोतृ (सं० पु०) पू-तृण्। १ यज्ञादिमें नियोजित पुरोहित-विशेष, ऋत्विक्। २ पवित्र वायु। ३ विष्णु।

पोत्या ( सं० स्त्री० ) पोतानां समूहः ( प.शादिभ्यो यः। पा ४।२।४६ इति य, तत्टाप्। पोतसमूह।

पोत्र ( सं० क्ली० ) पूयतेऽनेनेति पू- ( हलसूकरयोः पुः। ३।२।१८६ ) इति ष्ट्रन्। १ शूकरमुखाग्र भाग, सूअरका थांग। २ लाङ्गल मुखाग्र, हलकी फाली। ३ वज्र। ४ वहित्र, जहाज, नाव। ५ पोतृनामक ऋत्विक्का पात्र-भेद। ६ नावका डांड।

पोत्रायुध ( सं० पु० ) तन्मुखाग्रमेव आयुधं यस्य। शूकर, सूअर।

पोत्रिदंष्ट्राज ( सं० त्रि० ) पोत्रिदंष्ट्रातः जायते जन-ड। १ शूकरदन्तजात पदार्थमात्र। ( क्ली० ) २ शूकरदन्त-जात रत्न।

पोत्रिन् ( सं० पु० ) पोत्रमस्यास्तीति पोत्र-इनि। १ शूकर, सूअर। ( त्रि० ) २ पोत्रविशिष्ट।

पोत्रिरथा ( सं० स्त्री० ) पोत्री शूकरः रथ-इव गतिसाध-कोऽस्याः। जिनशक्तिविशेष।

पोत्रीय ( सं० त्रि० ) पोतुः कर्म छ। पोतृकर्त्तव्य कर्म, ऋत्विक् कर्त्तव्य कार्यभेद।

पोथकी ( सं० स्त्री० ) बालकोंका नेत्रवर्त्मज रोगविशेष, छोटे छोटे बच्चोंका नेत्ररोग। इसमें आंखमें खुजली और पीड़ा होती है, पानी बहता है और सरसोंके बराबर छोटी छोटी लाल लाल फुंसिया निकल आती हैं।

पोथा ( हिं० पु० ) १ कागजोंकी गड्डी। २ बड़ी पोथी, बड़ी पुस्तक। इसका प्रयोग विशेषतः व्यंग्य या विनोदमें ही आता है, जैसे—तुम इतना बड़ा पोथा लिये कहां फिरते हो।

पोद—निम्नवङ्गवासी एक प्रसिद्ध जाति। इनका दूसरा नाम पद्मराज और चासी भी है। ये लोग अपनेको महाभारतोक्त पुण्ड्र बतलाते हैं। महाभारतमें जिस पुण्ड्रक वा दक्षिण पुण्ड्रका उल्लेख है, ये लोग शायद उसी जातिके हैं। पुण्ड्र देखो।

फिर इस जातिमेंसे कोई कोई अपनेको महाभार-तोक्त पौण्ड्रक वासुदेववंशके और कोई बलरामकी पत्नी रेवतीके गर्भसे उत्पन्न बतलाते हैं। परन्तु जो इस जाति-के शिक्षित व्यक्ति हैं, वे कायस्थके औरस और नापित-कन्याके गर्भसे पोदजातिकी उत्पत्ति स्वीकार करते हैं। ब्रह्मवैवर्त्तके मतसे वैश्यके औरस और कलवारकी कन्यासे पौण्ड्रक जातिकी उत्पत्ति है।

उच्च जातिके जैसा इन लोगोंमें भी विवाहसम्बन्धके निर्दिष्ट नियम हैं। अकसर ५से ६ वर्षके भीतर कन्या ब्याही जाती है। इन लोगोंमें विधवा विवाह नहीं चलता और न मनमुटाव होने पर नीच जातिके जैसा एक दूसरे-का त्याग ही कर सकते हैं।

इन लोगोंके मध्य वैष्णव, शैव, शाक्त, सौर और गाणपत्य इन्हीं पांच सम्प्रदायोंके लोग देखे जाते हैं। राढ़ीय ब्राह्मण पुरोहिताई करते हैं।

हिन्दूसमाजमें इनकी गिनती निम्नश्रेणीमें की गई है। ब्राह्मणसे ले कर नवशाख तक इनके हाथका पानी नहीं पीते। वैष्णव पोद बहुत कुछ निष्ठावान् हैं, वे मांस नहीं खाते।

इस जातिके लोग साधारणतः कृषि और मत्स्य द्वारा जीविका-निर्वाह करते हैं। अभी वे लोग उच्च जातिमें मिलनेकी कोशिश करते हैं। इनमेंसे कोई कोई सोनार, लोहार, बढ़ई आदिका काम भी करता है।

पोदना ( हिं० पु० ) एक छोटी चिड़िया। २ छोटे डील डौलका पुरुष, नाटा आदमी, ठेंगना आदमी।

पोदलकुरु—नेल्लूर जिलास्थ एक प्राचीन ग्राम। यहां एक प्राचीन गणेशमन्दिर और दुर्गका खंडहर है।

पोदिका ( सं० स्त्री० ) कलम्बीशाक, कलमी साग।

पोदिली—मन्द्राजके नेल्लूर जिलेकी एक जमींदारी तह-सील। यह अक्षा० १५° २३´ से १५° ४५´ उ० और देशा० ७९° १२´ से ७९° ४६´ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरि-माण ५६४ वर्गमील और जनसंख्या साठ हजारके लग-भग है। इसमें १११ ग्राम लगते हैं। यह तहसील वेङ्कटगिरि राज्यका एक भाग है। गर्लडिन्नेके समीप वेलीकोण्ड पहाड़ी पर एक मन्दिर है। उक्त पहाड़ी तह-सीलके पश्चिम हो कर दौड़ गई है। मूसी और गण्डल-कम्मा नामकी दो नदियां तहसील होती हुई वङ्गालकी खाड़ीमें जा गिरी हैं।

पोदुवरपट्टी—मदुरा जिलेके पलनी तालुकके अन्तर्गत एक प्राचीन ग्राम। यह पलनीसे १० मील उत्तर-पूर्व पड़ता है। यहां कई एक प्राचीन विष्णुमन्दिर हैं जिनमें शिला

लिपि उत्कीर्ण देखी जाती हैं। यहांकी एक मसजिदमें जो शिलालिपि उत्कीर्ण है उसमें सिनप्पनायक कर्तृक मुसलमानोंको भूमिदानकी कथा लिखी है।

पोद्दार (हिं० पु०) वह मनुष्य जो गांजेकी जातियां तथा खेतोंके ढंग जानता हो।

पोना (हि० क्रि०) १ गीले आटेकी लोईको हाथसे दवा दवा कर घुमाते हुए रोटीके आकारमें बढ़ाना, गीले आटेकी चपाती गढ़ना। २ पकाना। ३ पिरोना, गूथना, पोहना।

पोनानी—१ मन्द्राजप्रदेशके मलवार जिलेका तालुक। यह अक्षा० १०°१५´ उ० और देशा० ७५°५२´से ७६°१३´ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण ४३६ वर्गमील और जनसंख्या चार लाखसे ऊपर है। यहांका राजस्व ५११०००) रु० है।

२ उक्त तालुकका सदर। यह अक्षा० १०° ४८´ उ० और देशा० ७५° ५६´ पू० पोनानी नदीके मुहाने पर अवस्थित है। जनसंख्या दश हजारके करीब है जिनमेंसे माप्पिलाओंकी संख्या ही अधिक है। कालिकट और कोचिनके मध्य यह स्थान माप्पिलाओंका प्रधान बंदर माना जाता है। यहांसे जलपथ हो कर कोचिन त्रिवांकुड़ और मन्द्राज रेलवेके तिरुर स्टेशनमें जानेकी सुविधा रहनेके कारण यथेष्ट लवण-वाणिज्य होता है।

माप्पिलाओंके प्रधान याजक तङ्गल यहां वास करते हैं। यहां मुसलमानोंका जो मदरसा है उससे मुसलमान-छात्रोंको उपाधि मिलती है। १६६२ ई०में ओलन्दाजोंके कोचिन दखल करने पर अङ्गरेजोंने यहां आ कर अड्डा जमाया। १७८२ ई०में कर्नेल मैक्लीउड हैदरअली पर आक्रमण करनेके लिये इसी स्थान पर उतरे थे। शहरमें २७ मसजिदें हैं जिनमेंसे जमाथ मसजिद ही प्रधान है। कहते हैं, कि उक्त मसजिद १५१० ई०में बनाई गई थी। अलावा इसके यहां मुनसिफी अदालत भी लगती है।

३ मन्द्राजप्रदेशकी एक नदी। यह अनमलय पर्वतसे निकल कर पालघाट होती हुई पोनानी नगरके समीप समुद्रमें गिरी है।

पोन्नानी—पोनानी देखो।

पोन्नूरु—कृष्णा जिलान्तर्गत एक अति प्राचीन स्थान। यह बापटलासे १५ मील उत्तर-पश्चिम पड़ता है। यहां डिप्टी तहसीलदारकी सदर कचहरी लगती है। यहांका देवमन्दिर बहुत पुराना है। इसके पूर्वद्वारके एक स्तम्भमें १०४१ शककी उत्कीर्ण कुलोत्तुङ्ग चोलकी शिलालिपि है। इस अञ्चलके हिन्दुओंके निकट यह मन्दिर अति पुण्यप्रद समझा जाता है। पोन्नूरुस्थलमाहात्म्यमें उसी देवमन्दिरका माहात्म्य वर्णित है।

पोन्नेरी—मन्द्राजके चेङ्गलपट्ट जिलेका एक तालुक। यह अक्षा० १३°११´ से १३°३४´ उ० और देशा० ८०°५´ से ८०° २१´ पू० बङ्गालकी खाड़ीके किनारे अवस्थित है। भूपरिमाण ३४७ वर्गमील और जनसंख्या करीब १३६५६७ है। कोर्त्तलैयर और अरनिया नामकी नदी तालुकके मध्य हो कर बह गई हैं। तालुकका कुछ अंश उर्वरा और कुछ अंश ऊसर है। कलकत्तेसे मन्द्राज जानेका रास्ता इसी तालुक हो कर गया है।

२ चेङ्गलपट्ट जिलेका एक नगर और उक्त तालुकका सदर। यह नारायणवरम्‌के दाहिने किनारे मन्द्राज शहरसे २० मील उत्तर-पश्चिममें अवस्थित है। वहां एक थाना और डाकघर है।

पोप (अं० पु०) ईसाइयोंके कैथलिक सम्प्रदायके प्रधान धर्मगुरु। इनका प्रधान स्थान यूरोपमें इटलीराज्यका रोम नगर है। १४वीं शताब्दी तक संसारके सभी ईसाई-धर्मावलम्बी राज्यों पर पोपका बड़ा प्रभाव था। उनका पद सभी ईसाई-सम्राट्से श्रेष्ठ और उनका कर्तृत्व समस्त ईसाई-मण्डलीके ऊपर था। रोमनकाथलिक ईसाई-सम्प्रदायके वे सर्वमय कर्त्ता थे। उनकी आज्ञा और उद्यमसे कितनी 'क्रूजेड' या मजहबी लड़ाइयां हुई हैं, कितने राजेश्वर सिंहासनच्युत हुए हैं और कितनी कीर्त्तियां स्थापित हुई हैं, उसकी इयत्ता नहीं। १५वीं शताब्दीमें लूथर नामक एक नये सम्प्रदाय स्थापककी शिक्षासे बहुतोंने पोपोंके हाथसे छुटकारा पानेकी कोशिश की थी। इसी समय इङ्गलैण्डराज ८म हेनरीने अपनी पत्नी कैथरिनको छोड़ने और बोलिनसे विवाह करनेकी अनुमति मांगी। इस पर पोपने अनिच्छा प्रकट की जिससे वे आगबबूले हो गये। उन्होंने पोपका अधिकार उठा दिया और अपनेको इङ्गलैण्डके सभी गिरजाओंके प्रधान

नायक ( Supreme head of the English church ) बतला कर घोषणा कर दी। इस समयसे पोपका अधिकार घटने लगा और उनके अधीन जितने धर्म-मन्दिर थे, सभी हाथसे निकल गये। क्रमशः प्रोटेष्टण्ट सम्प्रदायकी बढ़तीसे पोपका प्रभाव जो भी बचा खुचा था, वह भी जाता रहा। परन्तु पुराने कैथलिक सम्प्रदायके माननेवालोंमें पोपका अभी वैसा ही आदर है। उनका अभिषेक आदि उसी प्रकार किया जाता है जैसे महाराजाओंका होता है। विस्तृत विवरण खृष्टान, रोम, लूथर आदि शब्दोंमें देखो।

पोपला ( हिं० वि० ) १ पचका और सुकड़ा हुआ। २ विना दांतका, जिसमें दांत न हों, जैसे बुढ़ोंका पोपला मुंह। ३ जिसके मुंहमें दांत न हों।

पोपलाना ( हिं० क्रि० ) पोपला होना।

पोपली (हिं० स्त्री०) आमकी गुठली घिस कर बनाया हुआ बाजा। यह बाजा विशेष कर छोटे छोटे बच्चे बजाते हैं।

पोय ( हिं० स्त्री० ) पोई देखो।

पोया ( हिं० पु० ) १ वृक्षका नरम पौधा। २ बच्चा। ३ सांपका छोटा बच्चा, संपौला।

पोर ( हिं० स्त्री० १ उंगलीकी गांठ या जोड़ जहांसे वह झुक सकती है। २ उंगलीका वह भाग जो दो गांठोंके बीच हो। ३ रीढ़, पीठ। ४ ईख, बांस, नरसल, सरकंडे आदिका वह भाग जो दो गांठोंके बीच हो।

पोरकाड़—मन्द्राजके तिरुवांकोर राज्यके अन्तर्गत अम्बालापुलै तालुकका एक शहर। यह अक्षा० ९° २२´ उ० और देशा० ७६° २२´ पू०के मध्य अवस्थित है। जनसंख्या प्रायः २२६४ है। पहले यह स्थान चम्पकसेरी-राजाके अधीन था। १७४७ ई०में तिरुवांकोरके हाथ आया। यहां एक दुर्ग है जिसे कहते हैं, कि चोलराजाओंके पहले कुरुम्बरोंने बनाया था।

पोरा ( हिं० स्त्री० ) १ लकड़ीका मंडलाकार टुकड़ा, लकड़ीका गोल कुंदा। २ कुंदेकी तरह मोटा आदमी।

पोरिया ( हिं० स्त्री० ) हाथ परकी उंगलियोंकी पोरोंमें पहननेका एक चांदीका गहना। यह छल्लेके जैसा होता है, पर इसमें घुंघरूके गुच्छे या झब्बे लगे रहते हैं।

पोरी ( हिं० स्त्री० ) एक प्रकारकी कड़ी मट्टी।

पोरुआ ( हिं० पु० ) पोरिया।

पोरमामिल—मन्द्राजके कड़ापा जिलान्तर्गत एक प्राचीन नगर। यह अक्षा० १५° ?´ और देशा० ७९° पू०के मध्य अवस्थित है। जनसंख्या प्रायः ५०२२ है। पहले यहां एक पोलिगर-सरदार रहते थे। उनके दुर्गका ध्वंसावशेष आज भी देखनेमें आता है। यहांके भैरवके मन्दिरमें १२६१ ई०में उत्कीर्ण बुक्करायके पुत्र भास्कररायकी शिलालिपि है। अलावा इसके यहां लक्ष्मीकान्तस्वामीका पुराना मन्दिर है। प्रवाद है, कि भास्कररायने उक्त मन्दिरका संस्कार कराया था। शहरमें एक अति उत्कृष्ट पुष्करिणी है।

पोर्ट (अं० पु०) अंगूरसे बनी हुई एक प्रकारकी शराब। यह भवकेसे नहीं चुआई जाती, अंगुरके रसको धूपमें सड़ा कर बनाई जाती है। इसमें बहुत कम नशा रहता है, इसीसे लोग इसका सेवन पुष्टईके रूपमें करते हैं।

पोर्टकैनिङ्ग—२४ परगनेके अन्तर्गत एक विलुप्त बन्दर। यह अक्षा० २२° १९´ १५″ उ० और देशा० ८८° ४३´ २०″ पू०के मध्य अवस्थित है। हुगलीनदीका बन्दर प्रतिवर्ष बालूसे भरते देख अङ्गरेजवणिक् बहुत व्याकुल हो गये। उन्होंने मातलाके मुहाने पर एक बन्दर और नगर बसानेके लिये बड़े लाट डलहौसीके पास आवेदनपत्र भेजा। इस पर गवर्मेण्टने अतिशीघ्र २५००० बीघा जमीन इकट्ठी कर दी। अब नया शहर बसानेका सभी इन्तजाम पक्का हो गया, म्युनिस्पलिटी भी संगठित हुई। गवर्मेण्टने बड़े लाटके हाथ नगरका भार सौंपा। बड़े बड़े सौदागरोंकी कोठी खोली गई। वाणिज्य व्यवसायकी सुविधाके लिये कलकत्ते तक रेललाइन दौड़ गई। मातलाके मुहाने पर बहुतसे पोताश्रय, जहाज रखनेके लिये जेटी और बड़ी बड़ी चावलकी कलें खोली गईं। पीछे बड़े लाट कैनिङ्गके नामानुसार इसका "पोर्टकैनिङ्ग" नाम रखा गया। नगर और बन्दरकी स्थापनामें लाखों रुपये खर्च हुए, पर कोई फल नहीं निकला। समुद्रगामी एक भ जहाज इस बन्दरमें नहीं आता। गवर्मेण्टका ख्याल था, कि चावलका व्यवसाय चलानेसे काफी लाभ होगा और बहुतसे जहाज यहां लङ्गर डालेंगे, पर ऐसा नहीं हुआ।

आखिर १८७१ ई०में छोटे लाटने यहांका बन्दर उठा दिया। जो सब कार्यालय खोले गये थे, वे छोड़ दिये गये। पहलेके जैसा इस बन्दरका अधिकांश जङ्गलमें परिणत हो गया। अभी यहां पोर्ट कमिश्नरोंकी कचहरी और रेलवे ष्टेशन है।

पोर्ट ब्लेयर—अन्दामानद्वीपोंका प्रधान बन्दर।

अन्दामान देखो।

पोर्टो नोवो—मन्द्राजके दक्षिण आर्कट जिलेका एक बन्दर और शहर। यह अक्षा० ११° ३०' उ० और देशा० ७९° ४६' पू०के मध्य भेलर नदीके किनारे अवस्थित है। जन संख्यादश हजारसे ऊपर है, जिनमेंसे चतुर्थांश मुसलमान हैं। यहां एक समय दिनेमार और पुर्तगीजोंका बहुत लम्बा चौड़ा कारबार था। १६८२ ई०में अंगरेजोंने यहां कोठी खोली। यहांसे सर आयरकूटने ८००० सेना ले कर हैदरअलीकी ६० हजार सेनाका मुकाबला किया था। यहां प्रतिवर्ष प्रायः ६ लाख रुपये द्रव्यकी रफ्तनी और लाखसे ऊपरकी आमदनी होती है। यहांकी चटाई बहुत मशहूर है।

पोर्तुगीज—पुर्तगीज देखो।

पोल (सं० त्रि०) पुल-उत्कर्षादित्वात् ण। १ महत्त्वयुक्त, प्रभाववाला। (पु०) २ पिष्टकभेद, एक प्रकारका फुलका। ३ कटिप्रोथ, नाभिके नीचेका भाग, पेड़ू। ४ पुञ्ज, ढेर।

पोल (हिं० पु०) १ शून्यस्थान, अवकाश। २ सारहीनता, अन्तःसारशून्यता, खोखलापन। ३ प्रवेशद्वार, कहीं जानेका फाटक। ४ आंगन, सहन।

पोल—गुजरातके महीकान्ता एजेन्सीके अन्तर्गत एक छोटा राज्य। यह महीकान्ताके उत्तर-पूर्वमें अवस्थित है। इस भूभागका अधिकांश जंगल और पर्वतसे भरा है। यहांकी प्रधान उपज ज्वार, बाजरा, चना और कंगनी है।

यहांके राजवंश अपनेको कन्नौजके अन्तिम हिन्दूराजा जयचाँदके वंशधर बतलाते हैं। जयचाँदके दो पुत्र थे, शिवजी और शोनकजी। मारवारके राजगण शिवजीके वंशधर हैं। शोनकजीने १२५७ ई०में इदरमें राज्य बसाया। २६ पीढ़ी तक शोनकजीके वंशको 'राव'की उपाधि रही। १६५६ ई०में इस वंशके शेष स्वाधीन राजा जगन्नाथराव मुसलमानोंसे राज्यच्युत हुए। अब पोल नामक स्थानमें राजपरिवारगण आ कर बस गये। पीछे वे लोग इस पार्वत्य भूभागके राव कहलाने लगे। यहांके अधिपति किसी दूसरे राजाके अधीन नहीं हैं।

पोलक (हिं० पु०) लम्बे बांसके छोर पर चरखीमें बंधा हुआ पयाल। इससे लुककी तरह जला कर बिगड़े हाथीको डराते हैं।

पोलच (हिं० पु०) १ वह परती जमीन जो गत वर्ष रब्बी बोनेके पहले जोती गई हो, जौनाल। २ वह ऊसर या बंजर जमीन जिसे जुते या टूटे तीन वर्ष हो गये हों।

पोलएड—यूरोप महादेशके अन्तर्गत एक प्राचीन राज्य। एक समय यह बाल्टिक समुद्रसे ले कर बेसारविया और कार्पेथियन पर्वतमाला तक तथा पश्चिम प्रूसियासे ले कर पूर्व रूस तक फैला हुआ था। यह छोटा राज्य उत्तर-पूर्वमें पर्वतमालासे समाकीर्ण है। भूपरिमाण २८२००० वर्गमील है।

प्राचीनकालमें पोलएडराज्य ड्यूक उपाधिकारी सरदारोंसे शासित होता था। उक्त सरदारगण पोल जातिके थे। ८४० ई०में पियष्ट (Piast वा Piastus) राज्याधिकार करनेके पहले और किसी भी वंशने यहां धारावाहिक राज्य नहीं किया। पियष्ट-वंशधरोंने प्रायः पांच शताब्द तक शासनदण्ड धारण किया था। उसके बाद निर्वाचन-प्रणालीका सूत्रपात हुआ। उपयुक्त पात्रको राजमुकुट दिया जाने लगा। उक्त राजाओंके राजत्वकालमें शासनमें बहुत कुछ सुधार होने पर भी गृहविवादके फलसे तमाम अशान्ति फैल गई थी। धीरे धीरे उस गृहविवादसे राज्य चौपट हो गया। आपसकी लड़ाईसे राज्यमें अराजकताका शासन देख पार्श्ववर्त्ती राजगण इस गोलमालको मिटानेके लिये तैयार हो गये। आखिर छल, बल और कौशलसे १७७२ ई०में रूसिया, प्रूसिया और अष्ट्रियाने पोलएडको ग्रास कर ही डाला। रूसिया पूर्वार्द्ध, अष्ट्रिया दक्षिण-पश्चिम और प्रूसिया वाणिज्यप्रधान उत्तर-पश्चिम ले कर भी शान्त न हुए। रूस-राजने पुनः १७९१ ई०में आक्रमण करके १७९३ और १७९४ ई०को इसका बचा खुचा भाग भी हड़प कर

लिया। बोनापार्टका पोलण्ड-विजयसे बहुत परिवर्त्तन हुआ। नेपोलियन देखो। इसके बाद फरासी-राज्यके अधःपतन पर प्रूसिया और अष्ट्रियाने पूर्वसम्पत्तिका कुछ अंश प्राप्त किया और अवशिष्ट रूसियाके हाथ लगा। १८३० ई०में पोलजाति बागी हुई। वार्सनगरवासी रूसका मुकाबिला न कर सके और आत्मसमर्पण करनेको बाध्य हुए। पोल लोग भी राज्य छोड़ चम्पत हुए। १८३२ ई०में पोलण्ड रूससाम्राज्यमें मिला लिया गया। १८४६ ई०में अष्ट्रियाधिकृत क्राकोनगरमें स्वाधीनता पानेकी कोशिश की गई थी। १८६३-४ ई०में एक और राष्ट्र-विप्लव संघटित हुआ था। रूससम्राट्ने अभूत परिश्रमसे उस विद्रोहका दमन किया था। तभीसे पोलण्ड-राज्य रूसके अधिकारमें चला आ रहा है।

पोलमपल्ली—कृष्णा जिलास्थ एक प्राचीन ग्राम। यह नन्दीग्रामसे १७ मील उत्तर-पश्चिममें अवस्थित है। इस ग्रामके समीप प्राचीन बौद्धकीर्त्तिका ध्वंसावशेष देखा जाता है।

पोला (हिं० पु०) १ मध्यप्रदेशमें होनेवाला एक छोटा पेड़। इसकी लकड़ी भीतरसे बहुत सफेद और नरम निकलती है जिससे उस पर खुदाईका काम बहुत अच्छा होता है। वजनमें भी भारी होती है। हल आदि खेतीके सामान उससे बनाये जाते हैं। भीतरी छालमें रेशे होते हैं जो रस्सी बनानेके काममें आते हैं। पेड़ बरसातमें बीजोंसे उगता है। २ सूतका लच्छा जो परेती पर लपेटनेसे बन जाता है। (वि०) ३ जो भीतरसे कड़ा न हो, पुलपुला। ४ जो भीतरसे भरा न हो, खोखला। ५ अन्तःसारशून्य, निःसार।

पोला—मराठोंके मध्य वृषोत्सवभेद। महादेवके नाम पर या वृषोत्सर्गमें जो सब सांढ़ त्रिशूलाङ्कित हैं, उन्हें श्रावणी पूर्णिमाके दिन सजा कर पूजते और नगरका प्रदक्षिण कराते हैं। इस दिन उन्हें परिश्रम करना नहीं होता।

पोलाद (हिं० पु०) फौलाद देखो।

पोलारी (हिं० स्त्री०) छेनीके आकारका एक छोटा औजार। इससे सोनार खोरिया, कंगन, घुंघुरु आदिके दानोंको फिरफिरेमें रख कर ललते हैं। यह तीन चार अंगुलका होता है और इसकी नोक पर छोटा-सा गोल दाना बना रहता है।

पोलाव (हिं० पु०) पुलाव देखो।

पोलावरम्—१ मन्द्राजके गोदावरी जिलेका एक उपविभाग। इसमें पोलावरम्, चोदावरम् और येलावरम् नामके तीन तालुक लगते हैं।

२ मन्द्राजके गोदावरी जिलेका एक तालुक। यह अक्षा० १७° ७′से १७° २८′ उ० और देशा० ८१° ५′से ८१° ३७′ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण ५९४ वर्गमील और लोकसंख्या प्रायः ५८२७४ है। इसमें २६२ ग्राम लगते हैं। राजस्व ६४०००) रु० है।

पोलिका (सं० स्त्री०) पोली-स्वार्थे-कन्, टाप्, पूर्वह्रस्वश्च। पिष्टकविशेष, एक प्रकारकी चपाती। संस्कृत पर्याय—पूलिका, पौलि, पूपिका, पूपला। मैदेकी पतली सिद्ध रोटीको पोलिका कहते हैं। यह पोलिका लप्सिका अर्थात् मोहनभोगके साथ खानी चाहिये। इसमें मण्डकका-सा गुण है।

पोलिगर—दाक्षिणात्यके सरदारोंकी उपाधि। तामिल 'पोलियम' शब्दका अर्थ दुर्ग और 'करम'-का अर्थ रक्षा है। यथार्थमें ये लोग गिरिसङ्कट और वन्यभूमिकी रक्षा करते थे, इसी कारण इनका पोलिगर नाम पड़ा है। पोलिगर कहनेसे पहाड़ी सरदारोंका बोध होता है। ये लोग बहुत कुछ स्वाधीन भावमें अपने अपने प्रदेशका शासन कर गये हैं। अरियालेरे, बाङ्गयाचम्, बोमराज, कोइलरपेट्ट, पलेरेमपेना, पट्टापुरम, मदुरा, तिन्नेवेलि, नट्टमनवलकोट्ट, नल्लतोकुशविल्ले, सावनूर, उदयगिरि, बरदाचेलम् और सावन्तवाड़ी आदि देश एक समय विभिन्न पोलिगरोंके अधिकारभुक्त थे।

तिन्नवेलीके पोलिगर लोग एक समय सभी पोलिगरोंसे श्रेष्ठ थे। उनकी उपाधि थी 'तोण्डमान राजा मरवर'। मन्द्राजके उत्तर बङ्गयाचम्, दमरहा और बोमराजाके पोलिगरोंने निजाम और अङ्गरेजोंके साथ युद्ध किया था। जुन्नर और पनालाके पोलिगर लोग शिवाजीके हाथसे दमित हुए थे। दूसरे स्थानके पोलिगरोंने अङ्गरेजोंके हाथसे वीरगति पाई थी।

पोलिटिकल (अं० त्रि०) राज्यप्रबन्ध-सम्बन्धी, शासन-सम्बन्धी, राजनीतिक।

पोलिटिकल एजंएट ( सं० पु० ) वह राजपुरुष जो दूसरे राज्यमें अपने राज्यकी ओरसे उसके स्वत्व और व्यापारादिकी रक्षाके लिये रहता है, राजनीतिक प्रतिनिधि।

पोलिन्द ( सं० पु० ) पोतस्य अलिन्द इवेति पृषोदरादित्वात् साधुः। नौकावयवभेद, नावकी लम्बाईमें दोनों ओर लकड़ीकी पट्टियोंसे वना हुआ यह ऊंचा और चौरस स्थान जिस पर यात्री वैठते हैं।

पोलिया ( हिं० स्त्री० ) १ एक पोला गहना जिसे स्त्रियां पैरोंमें पहनती हैं। ( पु० ) २ पौरिया देखो।

पोली (सं० स्त्री०) पोलति महत्त्वं गच्छतीति पुल ज्वालादित्वात् ण ङीप्। पिष्टकविशेष, पतली रोटी।

पोली ( हिं० स्त्री० ) जङ्गली कुसुम या वर्रे। इसका तेल अफरीदी मोमजामा बनानेके काममें आता है।

पोलूर—१ मन्द्राजके नेल्लूर जिलेकी जमींदारी तहसील। यह अक्षा० १३°३०´ से १३° ५६´ उ० तथा देशा० ७९°५१´ से ८०° ६´ पू०के मध्य अवस्थित है। इसके पूरवमें वङ्गालकी खाड़ी पड़ती है। भूपरिमाण ३५५ वर्गमील और जनसंख्या प्रायः ७४५१२ है। इसमें १३६ ग्राम लगते हैं। यों तो यहां वहुतसी नदियां वहती हैं, पर स्वर्णमुखी नामकी एक ही नदी प्रधान है। यहां धान, रागी और कम्बूकी फसल अच्छी लगती है।

२ मन्द्राजके उत्तरीय आर्कट जिलेका दक्षिण तालुक। यह अक्षा० १२° २०´ से १२° ४५´ उ० और देशा० ७८° ५१´ से ७९° २२´ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण ५६६ वर्गमील और जनसंख्या करीव डेढ़ लाखके है। इसमें पोलूर नामका एक शहर और १७० ग्राम लगते हैं। राजस्व तीन लाखसे ऊपर है। तालुकका अधिकांश पर्वतमाला-समाकीर्ण है।

३ उक्त तालुकका एक शहर। यह अक्षा० १२° ३१´ उ० और देशा० ७९° ७´ पू०के मध्य अवस्थित है। जनसंख्या प्रायः ६२०६ है। नगरके पास ही एक प्राचीन दुर्गका ध्वंसावशेष और ५ मील दूरमें लोहेकी खान देखी जाती है।

पोलेपल्ली—कृष्णा जिलेका एक प्राचीन ग्राम। यह दाचेपल्लीसे १० मील दक्षिण-पश्चिममें अवस्थित है। यहां अति प्राचीनकालके तीन शिवमन्दिर हैं। इनमेंसे एक परशुराम-प्रतिष्ठित बतलाया जाता है। सिद्धेश्वरस्वामीके मन्दिरमें प्राचीन शिलालिपि उत्कीर्ण देखी जाती हैं।

पोलो ( अं० पु० ) चौगानकी तरहका एक अङ्गरेजी खेल जो घोड़े पर चढ़ कर खेला जाता है।

पोलो मार्को—एक भिनिसवासी। मार्को पोलो १२५० ई०में अपने पिताके साथ कनस्तान्तिनोपल आये और वहांसे वोखारा, पारस्य, चीनतातार, चीन और भारत आदि नाना देशोंमें परिभ्रमण कर उन सव देशोंका प्रकृत विवरण लिपिवद्ध कर गये। वे केवल देशभ्रमणमें ही यशस्वी हुए थे, सो नहीं, जेनोआकी लड़ाईमें इन्होंने सेनानायक हो कर अपनी वीरताका परिचय भी दिया था। इसके वाद स्वदेश लौट कर इन्होंने भिनिसनगरीकी महासभाका सदस्यपद सुशोभित किया।

पोल्लाचि—१ मन्द्राजके कोयम्वतोर जिलेका उपविभाग। इसमें पोल्लाचि, पल्लदम और उदमलपेट नामके तीन तालुक लगते हैं।

२ मन्द्राजके कोयम्वतोर जिलेका दक्षिण-पश्चिम तालुक। यह अक्षा० १०° १५´ से १०° ५५´ उ० और देशा० ७६° ४९´ से ७७° १६´ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण ७१० वर्गमील और जनसंख्या प्रायः १६५६०८ है। इसमें इसी नामका एक शहर और १५ ग्राम लगते हैं। राजस्व ३०४००) रु०का है। तालुकका दक्षिणीय भाग पर्वत और जङ्गलसे परिपूर्ण है।

३ उक्त तालुकका प्रधान शहर। यह अक्षा० १०° ३९´ उ० और देशा० ७७° १´ पू०के मध्य अवस्थित है। जनसंख्या नौ हजारके करीव है। यहां हाट, पथिकाश्रम, अस्पताल और मजिष्ट्रेटके घर हैं।

पोवार—राजपूत जातिकी शाखाभेद। पुवार देखो।

पोविन्द—भारतकी उत्तर-पश्चिम सीमान्तवर्त्ती एक वणिक् जाति। मध्य एशियाके साथ भारतीय वाणिज्य एकमात्र इन्हींके द्वारा परिचालित होता है। ये लोग स्वभावतः ही भ्रमणशील हैं, एक स्थान पर स्थायीरूपसे नहीं रहते हैं। इनमें लोहानी, नसर, नियाजी, दावतानी, मियांखेल और करोती आदि अनेक विभिन्न श्रेणियां हैं। उन श्रेणियोंमें भी फिर स्वतन्त्र थोक हैं। पूर्वोक्त श्रेणीमेंसे कोई कोई दिल्ली, कानपूर, वाराणसी और भारतके

अन्यान्य नगरोंमें तथा गजनी, खिलात्-इ-घिलजै, कावुल, कन्धार और हीरट आदि स्थानोंमें पण्यद्रव्य ले कर जाते आते हैं। ये लोग पशम, रेशम, पशमीने, कम्बल, शुष्क फल, औषध, मसाला और घोड़े हाथी ले कर भारतवर्ष वेचने आते हैं और यहांसे शिल्पजात नाना द्रव्य तथा विलायती कपड़े खरीद कर ले जाते हैं। इस प्रकार वाणिज्य-व्यवसाय द्वारा इनमेंसे अनेक धनी हो गये हैं। सवोंके पास प्रायः अच्छे अच्छे घोड़े हैं। किसीके साथ इनका विरोध होनेसे ये लोग वातकी वातमें १४ हजार अश्वारोही इकट्ठे कर सकते हैं। वणिक् होने पर भी ये युद्धनिपुण हैं और पार्वतीय शीतप्रधान देशोंमें वास करनेके कारण वलिष्ठ और तेजस्वी हैं। कावुलसे ले कर काटिवाज तक विना रोक टोकके वाणिज्य द्रव्य लाते हैं, किन्तु जितना ही ये लोग भारतकी सीमामें अग्रसर होते जाते हैं, उतना ही इनका भय वढ़ता जाता है। कभी कभी डकैत वा अङ्गरेजी-सेना मौका पा कर इनके द्रव्यादि लूट लेती हैं। इस कारण काटिवाजसे रवाना होते ही ये लोग दल वांध कर चलते हैं। एक एक दलमें ५ हजार-से १० हजार वलिष्ठ हथियारवंद पुरुष रहते हैं। प्रत्येक दलमें एक दलपति रहता है जिसकी उपाधि खाँ है। सुशिक्षित सैन्यश्रेणीकी तरह ये लोग राहमें कभी कभी लड़ाई भी ठान देते हैं। मेजर एडवार्डिस (Major Edwardes)-ने लिखा है, कि ऐसा एक भी पोविन्द देखनेमें नहीं आया जो एक न एक अङ्गसे हीन न हो—किसीके नाक नहीं हैं, कोई चक्षुहीन है, कोई छिन्नहस्त है, इस प्रकार प्रायः सभीके शरीर पर युद्धविग्रहके अस्त्र-चिह्न दिखाई देते हैं।

वाजिरी जाति इनके जानी दुश्मन हैं। वाजिरी-अधिवासित देशके उत्तर-पश्चिममें करोति शाखाके पोविन्द रहते हैं। इस प्रदेशमें शीत अधिक पड़नेके कारण विशेष कर तम्बूमें ही रहते हैं। दूध, घी, मक्खन, पनीर आदि इनके वसन्त कालका खाद्य है। घी दूधके सेवनसे तथा शीतप्रधानमें वास करनेसे इनके शरीरका रंग सफेद हो गया है। एशिया भर ये सवोंसे सुन्दर और सुश्री देखनेमें लगते हैं। पोविन्दोंके मध्य नसर शाखा ही समधिक वलशाली है। ग्रीष्मकालमें ये लोग घिलजै जातिके तोकी और ओटकशाखाके साथ मिल कर रहते हैं। शीत पड़ते ही डेराजातको भाग जाते हैं। नसेरा लोग उतने वाणिज्यप्रिय नहीं हैं। अपने पालित गाय, भैंस, ऊंट आदिसे ही गुजारा चलाते हैं और आच्छादनयोग्य तम्बू तैयार कर लेते हैं। वे लोग निष्ठुर, कुत्सित और क्रूरस्वभावके हैं, अकारण जीव जन्तु-की हत्या करनेमें जरा भी कुण्ठित नहीं होते। इनका कद छोटा, रंग काला और मुखमण्डल स्वभावतः ही भयोत्पादक है। पानी, दौलतखेल और मियांखेल नामक लोहानीशाखाके पोविन्द खेती-वारी करके अपना जीवन-निर्वाह करते हैं। केवल मियांखेलके कुछ लोग मध्य-एशियामें वाणिज्य-व्यवसाय चलाते हैं। वे लोग अपने अपने स्त्री-पुत्रके रक्षणावेक्षणके लिये नियुक्त कर ग्रीष्म-ऋतुमें वोखारा, समरकन्द और कावुल आदि स्थानोंमें जाते हैं और आवश्यकतानुसार द्रव्यादि खरीद कर गोमलगिरिसङ्कट होते हुए डेराजात पहुंचते हैं। वहां अपना अपना माल वेच कर वे ग्रीष्मऋतुमें स्वदेश लौटते हैं।

पोविन्द लोग ही मध्य-एशियाके एकमात्र व्यवसायी नहीं हैं। परञ्चा, गण्डपुर और वावरजाति तथा अन्यान्य हिन्दू लोग आज भी मध्य-एशियामें वाणिज्य किया करते हैं। सिख लोगोंके समय पोविन्दोंके पण्यद्रव्य पर अधिक कर लगाया गया था। अङ्गरेज गवर्मेण्टने कावुल, खोरा-सान, पारस्य आदि मध्य-एशियाके राज्यसे लाये हुए द्रव्यों पर कम शुल्क वसूल करनेका हुकुम दिया। अङ्ग-रेजी-राज्यमें प्रायः २५ हजार पोविन्द छावनी डाले हुए हैं। वे लोग भारतसीमाके वाहर स्वाधीन और दुर्द्धर्ष भावमें विचरण करते हैं। किन्तु गोमल, मांझी, हैदर, जर्कानी आदि गिरिपथ पार होते ही ये मानो मन्त्रमुग्ध-वत् सुशील और सुभद्र हो जाते हैं। भारतके एक प्रान्त-से दूसरे प्रान्त तक विस्तृत स्थानमें जव ये लोग विच्छिन्न हो कर रहते हैं, तव कभी भी अपनी उग्रप्रकृतिका परि-चय नहीं देते, वरन् निरीहभाव दिखानेकी चेष्टा करते हैं। ऐसी अवस्थामें रहनेसे उनकी सतर्कताप्रवृत्ति ऐसी शिथिल हो जाती है, कि चोर वड़ी आसानीसे उनका माल चुरा सकते हैं। किन्तु फिरसे गिरिसङ्कट पहुंचते ही उनके कुटिल चक्षु पुनः प्रस्फुटित होते हैं।

पोशाक ( फा० स्त्री० ) वस्त्र, परिधान, पहनावा ।

पोशाकी ( फा० पु० ) १ एक कपड़ा जो गाढ़ेसे बारीक और तनजेबसे मोटा होता है । २ अच्छा कपड़ा ।

पोशीदगी ( फा० स्त्री० ) गुप्ति, छिपाव ।

पोशीदा ( फा० वि० ) गुप्त, छिपा हुआ ।

पोष ( सं० पु० ) पुष-भावे घञ् । १ पोषण, पालन । २ आधिक्य, वृद्धि- बढ़ती । ३ तुष्टि, संतोष । ४ अभ्युदय, उन्नति । ५ धन, दौलत ।

पोषक (सं० त्रि०) पोषयतीति पुष-णिच्-ल्यु । १ पालक, पालनेवाला । २ वर्द्धक, बढ़ानेवाला । ३ सहायक, सहायता देनेवाला ।

पोषण ( सं० क्ली० ) पुष-ल्युट् । १ पुष्टि । २ पालन । ३ वर्द्धन, बढ़ती । ४ सहायता ।

पोषणप्रवाह ( सं० क्ली० ) वह शक्ति जिससे खाया हुआ पदार्थ रक्तमांसादिमें परिणत हो कर शरीरकी पुष्टि होती है ।

पोषथ ( हिं पु० ) उपवास व्रत ।

पोषधोषित ( सं० त्रि० ) उपोषित, उपवास किया हुआ ।

पोषना ( हिं० क्रि० ) पालना ।

पोषयित्नु (सं० पु०) पोषयतीति पुष-णिच् । १ काकपोष्य, पिक, कोयल । (त्रि०) २ पोषणकर्त्ता, पोषनेवाला । ३ भर्त्ता, स्वामी, मालिक ।

पोषयिष्णु ( सं० त्रि० ) पुष-णिच् तत इष्णुच् ( अयामन्ता-ल्वाय्येत्निष्णुषु । पा ६।४।५५ ) इति अय् । पोषक, पालनेवाला ।

पोषित ( सं० त्रि० ) पुष-णिच् तृच् । १ पोषक, पालनेवाला । २ पाला हुआ ।

पोषुक ( सं० त्रि० ) पुष- बाहु० उक । पोषणकरणशील, पालनेवाला ।

पोष्टा ( हिं० वि० ) पोढ़ देखो ।

पोष्टृ (सं० पु०) पुष्णातीति पुष-तृच् । १ पूतीक, करंज । २ पोषणकर्त्ता, पालनेवाला ।

पोष्ट्रवर (सं० त्रि०) पोष्टृषु वरः । पोषकश्रेष्ठ ।

पोष्य (सं० त्रि०) पुष्यते इति पुष-ण्यत् । १ पोषणीय, पालनेयोग्य । (पु० ) २ भृत्य, नौकर, दास । जिनका प्रतिपालन करना अवश्य कर्त्तव्य है, उन्हें पोष्य कहते हैं। पोष्यवर्गका प्रतिपालन नहीं करनेसे प्रत्यवायग्रस्त होना पड़ता है। इस कारण पोष्यवर्गका यत्नपूर्वक पालन करना हर एकका कर्त्तव्य है ।

माता, पिता, गुरु, पत्नी, सन्तान, अभ्यागत, शरणागत, अतिथि और अग्नि ये नौ पोष्यवर्ग हैं। ये सब अवश्य प्रतिपालनीय हैं। सैकड़ों अपकर्म करते हुए भी इन्हें प्रतिपालन करना चाहिये। इनका प्रतिपालन किये विना कोई भी कर्म न करे ।

"ज्ञातिर्बन्धुजनः क्षीणस्तथा नाथः समाश्रितः ।
अन्येऽप्यधनयुक्ताश्च पोष्यवर्ग उदाहृतः ॥" (दक्षसं०)

शरणागत और दरिद्र ये सब भी पोष्यवर्गमें गिने गये हैं । आह्निकतत्त्वमें लिखा है, कि पोष्यवर्गका पालन करनेसे उत्तम स्वर्ग लाभ और उन्हें पीड़ा होनेसे नरक होता है ।

"भरणं पोष्यवर्गस्य प्रशस्तं स्वर्गसाधनम् ।
नरकं पीड़ने चास्य तस्माद्यत्नेन तान् भरेत् ॥"
( आह्निकतत्त्व )

पोष्यपुत्र (सं० पु० ) पोष्यः पुत्रः पोष्यत्वेनैव पुत्रत्वं प्राप्तः इत्यर्थः । १ पालनादि द्वारा पुत्रत्वप्राप्त, पुत्रके समान पाला हुआ लड़का । २ दत्तक पुत्र । अपुत्र व्यक्ति पिण्डप्राप्तिके लिये जिस पुत्रको ग्रहण कर पालता है उसे पोष्यपुत्र कहते हैं ।

"अपुत्रेण सुतः कार्यो यादृक् तादृक् प्रयत्नतः ।
पिण्डोदकक्रियाहेतोर्नामसंकीर्त्तनाय च ॥" (मनु०)

अपुत्र व्यक्तिको पिण्डोदकादि क्रिया और नामकीर्त्तनके लिये पोष्यपुत्र ग्रहण करना चाहिये। वह पोष्यपुत्र उनके मरनेके बाद पिण्डोदकादि दे कर धनका अधिकारी होता है। पोष्यपुत्रका अशौच केवल तीन दिन है, परन्तु उसके पुत्रादिका सम्पूर्णाशौच होगा। पोष्यपुत्रकी पत्नीका भी अशौच तीन दिन है, परन्तु कोई कोई एक मास तक मानते हैं। पर यह मत विशेष समीचीन नहीं है। पोष्यपुत्रका विशेष विवरण दत्तक शब्दमें देखो।

पोष्यवर्ग ( सं० पु० ) पोष्याणां प्रतिपालनीयानां वर्गः । प्रतिपालनीयगण । पोष्य शब्द देखो ।

पोस ( हिं० पु० ) पालनेकी कृतज्ञता, पालनेवालेके साथ प्रेम या हेल मेल ।

पोसन ( हिं० पु० ) रक्षा, पालन ।

पोसना ( हिं० क्रि० ) १ रक्षा करना, पालना ।

पोस्ट ( अं० स्त्री० ) १ जगह, स्थान । २ पद, ओहदा । ३ नौकरी । ४ डाकखाना ।

पोस्टआफिस ( अं० पु० ) डाकघर, डाकखाना ।

पोस्टकार्ड ( अं० पु० ) एक मोटे कागजका टुकड़ा जिस पर पत्र लिख कर खुला भेजते हैं ।

पोस्टमार्टम ( अं० पु० ) १ मृत्युका कारण आदि निश्चित करनेके लिये मरने पर किसी प्राणीके शरीरकी चीर फाड़ । २ वह परीक्षा जो किसी प्राणीकी लाशको चीर फाड़ कर की जाय ।

पोस्टमास्टर (अं० पु०) डाकघरका सबसे बड़ा कर्मचारी ।

पोस्टमैन ( अं० पु० ) इधर उधर चिट्ठी बांटनेवाला, चिट्ठीरसां ।

पोस्टरइंक ( अं० स्त्री० ) लकड़ीके अक्षर छापनेमें काम आनेवाली एक प्रकारकी छापेकी स्याही ।

पोस्टलगाइड (अं० पु०) डाकघर-सम्बन्धीय पुस्तक । इसमें डाक द्वारा चिट्ठी, पारसल आदि भेजनेके नियम और डाकघरोंके नाम लिखे रहते हैं ।

पोस्टेज ( अं० स्त्री० ) डाक द्वारा चिट्ठी पारसल आदि भेजनेका महसूल ।

पोस्त ( फा० पु० ) १ वल्कल, छिलका । २ चमड़ा, खाल । ३ अफीमके पौधेका डोडा । ४ अफीमका पौधा, पोस्ता ।

पोस्ता ( फा० पु० ) स्वनामप्रसिद्ध वृक्षविशेष (Papaver Somniferum ) । इसके डोडेमेंसे अफीम निकलता है, इस कारण इसे अफीमका पौधा भी कहते हैं । भारतवर्षमें विशेष कर सफेद और दाना पोस्ते (White poppy )-की खेती अधिक होती है । उद्भिद्विद्‌गण अनुमान करते हैं, कि भूमध्यसागरके उपकूलमें, स्पेन, अलजिरिया और ग्रीस आदि राज्योंमें तथा कर्सिका, सिसली और साइप्रस द्वीपमें जो जङ्गली पोस्तदानेके पौधे ( Papaver Somnifirum ) उगते हैं । उपयुक्त स्थानमें और जलवायुके गुणसे उन्हीं पौधोंसे अफीम उत्पादक पोस्ता उत्पन्न हुआ है ।

यह भिन्न भिन्न देशोंमें भिन्न भिन्न नामसे प्रसिद्ध है, यथा—हिन्दी—अफीम, पोस्ता; बंगाल—पोस्त; नेपाल—अफीम; अयोध्या—पोस्ता ; कुमायुन—पोथत् ; पञ्जाव—खसखस, पोस्त, छोद, अफीम, खिसखस ; बम्बई—अफीम, अफो, खशखुन पोस्त ; महाराष्ट्र—आफू, पोस्त, खुसखुस ; गुजराती—अफीना, पोस्त, खुशखुश ; दाक्षिणात्य—अफीम, खशखशके बोंदे, खशखश ; तामिल—अबिनी, गशगश, पोस्तकतोल, गशगशतोल, कसकस ; तेलगू—अभिनी, गसगसालतोलु, गसगसालु, कसकस; कणाड़ी—खसखसि, गसगसे, अफीमः मलय—कशकश-करुप्प, कसकशत्तोल, कशकशक-कुरु, अफियून; ब्रह्म—भैन भैनजी ; सिङ्गापुर—अबिन ; संस्कृत—अहिफेन ( कहीं कहीं पोस्तबीजम् ) ; अरब—अफिऊन, किशरुलखशखश, बिजरुलखशखश, आबुनीम ; पारस्य—खशखश, अफिऊन, पोस्ते कोकनर, तुख्मी-कोकनर । ये सब केवल पौधोंके नाम हैं ।

इसका पौधा दो ढाई हाथ ऊँचा होता है । पत्तियां भाँग या गाँजेकी पत्तियोंकी तरह कटावदार पर बहुत बड़ी और सुन्दर होती हैं । डंठलोंमें रोइयां-सी होती हैं । फाल्गुन चैतमें पौधा फूलने लगता है । पौधोंके बीचोबीचसे एक लम्बी पतली नाल ऊपरकी ओर जाती है जिसके सिरे पर चार पांच पखड़ियोंके कटोरेके आकारका बहुत सुन्दर गोल फूल लगता है ।

अंगरेज-शासित भारतवर्षमें विना गवर्मेण्टको अनुमतिके कोई भी अफीमकी खेती नहीं कर सकता । एकमात्र अफीम प्रस्तुत ही गवर्मेण्टका व्यवसाय है । डोडेसे ही अफीम निकलती है । डोडा तीन चार अंगुलका होता है । जब यह कुछ बढ़ जाता है, तब उसमें लोहेकी नहरनीसे खड़ा चीरा या पाँछ लगा देते हैं । पाँछ लगनेसे उसमेंसे हलके गुलाबी रंगका दूध निकलता है । वह दूध दूसरे दिन लाल रंगका हो कर जम जाता है । यही जमा हुआ दूध अफीम है । एक डोडेसे तीन चार बार दूध पाँछ कर निकाला जा सकता है । अफीम निकालनेके बाद डोडेमें जो बीज या दाने रहते हैं, उन्हें पीसनेसे एक प्रकारका तेल निकलता है । बङ्गालके पोस्त-दानोंसे उत्कृष्ट तेल तैयार होता है । वह तेल मालवजात पोस्तेके तेलकी अपेक्षा विशेष कार्यकारी और औषधमें व्यवहृत होता है । मालवका तेल केवल दीआ बालनेके

काममें आता है। तेलसे वत्ती और सावन भी तैयार होता है। यूरोपमें ओलीभ तेलमें यह मिलाया जाता है। तोसीके तेलके वदलेमें कहीं कहीं चित्रकारगण इसी तेलको काममें लाते हैं। फूलकी पखड़ियोंको भी लोग मिट्टीके गरम तावे पर इकट्ठा करके गोल रोटीके रूपमें जमाते हैं जिसे पत्तर कहते हैं। सूखे डोडोंसे राईकेसे सफेद सफेद वीज निकलते हैं जो पोस्तेके दाने कहलाते हैं और खाए जाते हैं। पोस्तेका तेल सुखाद्य होता और वालनेसे साफ रोशनी होती है। तेल निकालनेके वाद जो भूसी रह जाती है, गरीव लोग उसे खाते हैं और मवेशीको भी खिलाते हैं। मि० विनघम ( Mr. Bingham )-ने लिखा है, कि पोस्तेके दानेमें प्रायः ३० भाग तेल है। तेल स्वच्छ और स्वादहीन होता, धूपमें रखनेसे ही परिष्कार हो जाता है। इसमें मादकताशक्ति कुछ भी नहीं है। पोस्तेका दाना सुमिष्ट होता है। मिठाई वनानेवाले इससे एक प्रकारकी पीठी वनाते हैं।

प्राचीन ग्रन्थादि पढ़नेसे जाना जाता है, कि पहले अरवोंने ही एशियामाइनरसे ले कर सुदूर चीन पर्यन्त इसका प्रचार किया था। पीछे खलीफाओंके उद्यमसे यह चीन और भारतवर्षमें लाया गया। आज भी चीनदेशमें एशियामाइनर और इजिप्तराज्यमें अफीमकी विस्तृत खेती होती है। हिमालयके पार्वतीय तट पर सफेद, लाल और काले दानेके पौधे उगते हैं।

भारतवर्षमें और भी दो प्रकारके लाल दानोंके पोस्ते ( P. Rhoeas और P. dubium ) पाये जाते हैं जिन्हें हिन्दीमें लाल पोस्ता ; दाक्षिणात्यमें लाल खशखशका झाड़, अरवमें खशखश इ-मनसुर और अंगरेजीमें Red-poppy वा Corn Rose कहते हैं। इनकी पखड़ियोंसे औषधादि रंगाई जाती हैं। इसके डोडेका गुण मादक और वेदनावसादक है। काश्मीर, गढ़वाल, कुमायुन, हजारा आदि हिमालयके पहाड़ी देशोंमें तथा गोधूम-क्षेत्रमें P. Rhoeas श्रेणीका पौधा उत्पन्न होता है। अफगानिस्तान और पारस्य राज्यमें P. dubium जातिके पौधे वहुतायतसे देखे जाते हैं।

मालवदेशमें प्रायः ३ लाख वीघेकी जमीनमें पोस्तेकी खेती होती है। अफीमके अलावा प्रति वीघेमें २ मन पोस्तादाना होता है। फ्रान्समें केवल तेलके लिये एक प्रकारका पोस्ता उपजाया जाता है। भारतवर्षसे जो सव पोस्तेके दाने वेलजियम, फ्रान्स, इङ्गलैण्ड आदि यूरोपीय देशोंमें भेजे जाते हैं, उनमेंसे कुछ अंश पारस्यदेशका रहता है। कलकत्ते, वम्बई और मन्द्राज नगरसे नाना देशोंमें पोस्तेकी रफ्तनी होती है। पोस्तेकी जातिके २५ या २६ पौधे होते हैं, पर उनमेंसे अफीम नहीं निकलती। वे शोभाके लिये वगीचोंमें लगाये जाते हैं। उनके फूल चटकीले लाल रंगके होते हैं जिनकी सुन्दरताका फारसीके कवियोंने इतना वर्णन किया है।

पोस्तेसे जो अफीम प्रस्तुत होती है उसमें नाना भेषजगुण है। पहले यूरोपखण्डमें उन सव ओषधियोंका व्यवहार था। अभी भारतीय अफीमकी खेती वढ़ जानेसे तज्जात औषधादिका भी विशेष व्यवहार होने लगा है। इसका गुण—उत्तेजक, वेदनानाशक, वेदनानिवारक और मादक। इसमें विषके जैसा गुण है। अतिरिक्त सेवनसे अधिक नशा आता है। उस समय ग्रीवास्थिदेशमें उसका प्रकोप देखा जाता है। अधिक नशा चढ़नेसे प्राणनाशकी भी सम्भावना रहती है। दारुण प्रदाहमें अथवा विषमादि ज्वरमें अफीम मिली हुई औषधादि दी जाती है। अफीमसे प्रस्तुत मर्फिया, लाडेनम आदि एलोपैथिक औषध, गांजा और अफीम मिश्रित तमाकू, चण्डू वा मोदक आदि मादक-द्रव्यके सेवनसे वहुत नशा होता है। कभी कभी उसकी अधिकतासे प्राण भी निकल जाते हैं।

विस्तृत विवरण अहिफेन शब्दमें देखो।

पोस्ती ( फा० पु० ) १ वह जो नशेके लिये पोस्तेके डोडेको पीस कर पीता हो। २ आलसी आदमी। ३ गुड़ियाके आकारका कागजका एक खिलौना। इसकी पेंदीमें मट्टीका ठोस गोल दीया-सा भरा रहता है। पेंदीसे ऊपरकी ओर यह गावदुम होता जाता है। यह हमेशा खड़ा ही रहता है, लेटानेसे या ऊपर गिरनेसे तुरत खड़ा हो जाता है।

पोस्तीन (फा० पु०) १ एक प्रकारका पहरावा जो गरम और मुलायम रोएंवाले समूर आदि कुछ जानवरोंकी खालका वना होता है। इसे पामीर, तुर्किस्तान और मध्य-एशियाके लोग पहनते हैं। २ खालका वना हुआ कोट जिनमें नीचेकी ओर वाल होते हैं।

पोहना ( हिं० क्रि० ) १ पिरोना, गूंथना। २ छेदना। ३ पोतना, लगाना। ४ घुसाना, धँसाना, जड़ना। ५ पीसना, घोसना। (वि०) ६ घुसनेवाला, भेदनेवाला।

पोहर (हिं० पु०) १ वह स्थान जहां पशु चराये जाते हैं या चरते हैं, चरहा। २ घास या पशुओंके चरनेका चारा, चरी।

पोहा ( हिं० पु० ) पशु, चौपाया।

पोहिया ( हिं० पु० ) चरवाहा।

पौंचा ( हिं० पु० ) साढे पांचका पहाड़ा।

पौंडई ( हिं० पु० ) १ पौंड़ेके रंगका, गन्नई। (पु० २ पौंडेके रंगके जैसा एक रंग। इसमें २० सेर टेसूका रंग और डेढ़ छटांक हल्दी पड़ती है। रंग पीलापन लिये हरा होना है। इसे गन्नई भी कहते हैं।

पौंड़ा ( हिं० पु० ) एक प्रकारकी वड़ी और मोटी जातिकी ईख या गन्ना। इसका छिलका कुछ कड़ा होता है, पर उसमें रस बहुत अधिक होता है। यह ईख विशेषतः चूसनेके काममें आती है। लोग इसके रससे गुड़, चीनी आदि नहीं बनाते। इस ईखके दो भेद हैं, सफेद और काला। सुश्रुतमें पौंड़ाको शीतल और पुष्ट बतलाया है। कहते हैं, कि पौंड़ा पहले पहल इस देशमें चीनसे आया पौण्ड्रक देखो।

पौंड़ी ( हिं० स्त्री० ) पौरी देखो।

पौंढ़ना ( हिं० क्रि० ) पौढ़ना देखो।

पौंरना ( हिं० क्रि० ) तैरना।

पौंरि ( हि० स्त्री० ) पौरी देखो।

पौंरिया ( हिं० पु० ) पौरिया देखो।

पौंश्चलेय (सं० पु० स्त्री०) पुंश्चली अपत्ये-ढक्। पुंश्चलीका अपत्य।

पौंश्चल्य ( सं० क्ली० ) पुंश्चल भावे-ष्यञ्। १ असतीत्व परपुरुषगामित्व। २ पुरुष और स्त्रीका छिप कर व्यभिचार। पुरुषको देख कर स्त्रीके मनमें जो विकार उत्पन्न होता है, उसे पौंश्चल्य कहते हैं। मेधातिथिने पौंश्चल्य शब्दका ऐसा अर्थ लगाया है—'यस्मिन कस्मिन्न पुंसि दृष्टे धैर्याच्चलनं कथमनेन संप्रयुज्येयेतिरेतसो विकारः स्त्रीणां तत्पौंश्चल्यम्'। ( मेधातिथि )

कुल्लूकने भी इसी अर्थका समर्थन किया है।



पौंसवन ( सं० क्ली० ) पुंसवनमेव स्वार्थे अण्। पुंसवन-संस्कार।

पौंसायन (सं० पु०) सौत्रामणीमें याजक राजभेद।

पौंस्न ( सं० क्ली०) पुंस इदं पुंस ( स्त्रीपुंसाभ्यां नञ्स्नञौ भवनात। पा ४।१।८७। इति स्नञ्। १ पुंस्त्व। २ धैर्य। (लि०) ३ पुरुषमें उत्पन्न। ४ पुरुषसे आगत। स्त्रियां ङीप्। ५ पुरुषयोग्या। ६ पुरुषहिता।

पौ ( हि० स्त्री० ) १ पौसाला, प्याऊ। २ ज्योति, किरण। ३ पांसेकी एक चाल या दाँव। (पु०) ४ पैर। ५ जड़।

पौआ ( हिं० पु० ) पौवा देखो।

पौगण्ड ( सं० क्ली० ) पोगण्डस्य भावः, पोगण्ड-अण्। अवस्थाविशेष, पांच वर्षसे दश वर्ष तककी अवस्था।

"कौमारं पञ्चमाब्दान्तं पौगण्डं दशमावधि।
कैशोरमापञ्चदशात् यौवनञ्च ततः परम्॥"
( भाग० १०।१२।३७ )

पांच वर्ष तककी अवस्थाको कौमार, दश वर्ष तककी पौगण्ड, पन्द्रह वर्ष तक कैशोर और उसके बादकी अवस्थाको यौवन कहते हैं। (लि०) पौगण्डावस्थायुक्त, जो पांचसे दश वर्ष तकके भीतर हो।

पौञ्जिष्ट ( सं० पु० स्त्री० ) अन्त्यज जातिभेद।

पौटायन (सं० पु०स्त्री०) पुटस्य ऋषेर्गोत्रापत्यम्, ( अश्वादिभ्यः फञ्। पा ४।१।११०) इति सूत्रेण पुट-फञ्। पुट ऋषिका गोत्रापत्य।

पौठ ( हिं० स्त्री०) जोतकी एक रीति इस रीतिके अनुसार प्रतिवर्ष जोतनेका अधिकार नियमानुसार बदलता रहता है।

पौडर ( अं० पु० ) १ चूर्ण, बुकनी। २ एक सफेद बुकनी जिसे लोग मुंह पर लगाते हैं।

पौढ़ी ( हिं० स्त्री० ) १ लकड़ीका वह मोढ़ा जिस पर मदारी बन्दरको नचाते समय बिठाता है। २ एक प्रकारकी बहुत कड़ी मट्टी।

पौढ़ना ( हिं० क्रि० ) १ झूलना, आगे पीछे हिलना। २ लेटना, सोना।

पौढ़ाना ( हिं० क्रि० ) १ झुलाना, झूलाना। २ लेटाना।

पौणिक्या (सं० स्त्री०) पुण गोत्रस्य स्त्री-अण् (गोत्रावयवात्। पा ४।१।७९ ) इति ष्यङ् टाप्। पुणगोत्रकी स्त्री।

पौण्डरीक ( सं० क्ली० ) पुण्डरीकमिव पुण्डरीक ( शर्करादिभ्योऽण् । पा ५।३।१०७ ) इत्यण् । १ प्रपौण्डरीक, प्रपौण्डरीयकवृक्ष, पुण्डरी । २ कुष्ठविशेष इसका आकार पद्मपत्रके जैसा होता है । ३ यज्ञविशेष, । ४ बम्बई प्रदेशमें बेलगाँवके निकट एक पवित्र क्षेत्र । ५ स्थलपद्म, थलकमल ।

पौण्डर्य (सं० क्ली०) पुण्डर्यमेव स्वार्थे अण् । १ प्रपौण्डरीक, पुण्डरी । पर्याय—प्रपौण्डरीक और पौण्डरीयक । गुण—मधुर, तिक्त, कषाय, शुक्रवर्द्धक, शीतल, चक्षुका हितकर, पाकमें मधुर, पित्त और कफनाशक । २ स्थलपद्म।

पौण्ड्र ( सं० पु० ) १ गौड़देश वङ्गोत्तर वरेन्द्र भूमि । २ पुण्ड्रदेशवासी । ३ पुण्ड्रदेशके राजा । ४ भीमसेनके एक शंखका नाम । ५ इक्षुभेद, मोटा गन्ना, पौंड़ा । ६ पुण्ड्रदेशके वसुदेवका पुत्र जो मिथ्या वासुदेव कहलाया । पौण्ड्रक देखो । ७ मनुके अनुसार एक जाति जो पहले क्षत्रिय थी पर पीछे संस्कारभ्रष्ट हो कर वृषलत्वको प्राप्त हो गई थी । ( त्रि० ) ८ पुण्ड्रदेशोद्भव, पुण्ड्रदेशका ।

पौण्ड्रक ( सं० पु० ) पौण्ड्र एव स्वार्थे कन् । १ इक्षुभेद, एक प्रकारका मोटा गन्ना, पौंड़ा । संस्कृत पर्याय—पौंड्रिक, भीरुक, वंशक, शतपोरक, कान्तार, तपेसेक्षु, काण्डेक्षु, सूचिपत्रक, नैपाल, दीर्घपत्र, नीलपोर और कोशकृत । गुण—शीतल, मधुर, स्निग्ध, पुष्टिकर, श्लेष्मल, सारक, अविदाही, गुरुपाक और वृष्य । पुण्ड्र देखो ।

२ एक पतित जाति । ब्रह्मवैवर्त्तपुराणमें लिखा है, कि शौण्डिका ( कलवारिन )-के गर्भ और वैश्यके औरससे यह जाति उत्पन्न हुई है ।

३ पुण्ड्रदेशके एक राजा । ये जरासन्धके सम्बन्धी थे । इनके पिताका भी नाम वसुदेव था, इस कारण ये अपनेको वासुदेव कहा करते थे । राजसूययज्ञके समय भीमने इन्हें परास्त किया था । श्रीकृष्णके समान ये भी अपना रूप बनाये रहते थे । एक दिन नारदके मुंहसे श्रीकृष्णकी महिमा सुन कर ये बड़े बिगड़े और कहने लगे, मेरे अतिरिक्त और दूसरा वासुदेव है कौन । अतः इन्होंने एकलव्य आदि वीरोंको ले कर द्वारका पर चढ़ाई कर दी । उनके आक्रमणसे द्वारकावासी बड़े विह्वल हो गये । दोनोंमें घनघोर युद्ध-आरम्भ हुआ । बहुतों यादववीरों और वङ्गीय वीरोंकी जान गई । आखिर कृष्णके कौशलसे पौण्ड्रक वासुदेव मारे गये । हरिवंश, विष्णुपुराण, भागवत और ब्रह्मपुराणके ९१वें अध्यायमें विस्तृत विवरण देखो ।

४ पौण्ड्रदेशोद्भव क्षत्रियविशेष । ये लोग क्रमशः वृषलत्वको प्राप्त हुए थे । पौण्ड्रक देखो ।

पौण्ड्रक वासुदेव—पुण्ड्रदेशके एक पराक्रान्त राजा । ये मगधाधिप जरासन्धके सम्बन्धी थे । हरिवंशके मतसे इनके पिताका नाम वासुदेव था । वासुदेवके दो पत्नी थीं, सुतनु और नाराची । सुतनुके गर्भसे पौण्ड्रक और नाराचीके गर्भसे कपिल उत्पन्न हुए । कपिलने योगधर्मका अवलम्बन किया । पौण्ड्रक पौण्ड्रराज्य पा कर पौण्ड्रक वासुदेव नामसे प्रसिद्ध हुए ।

विशेष विवरण पौण्ड्रक शब्दमें देखो ।

पौण्ड्रनगर ( सं० पु० ) पौण्ड्रनगरे भवः अण् तस्य प्राच्यदेशत्वेऽपि नगरान्तत्वेन उत्तरपदवृद्धिः । पौण्ड्रनगरभव, पुण्ड्रदेशका ।

पौण्ड्रमात्सक ( सं० पु० ) राजभेद, एक राजाका नाम ।

पौण्ड्रवत्स ( सं० पु० ) वेदकी एक शाखाका नाम ।

पौण्ड्रवर्द्धन ( सं० पु० ) पौण्ड्राणामिक्षुविशेषाणां वर्द्धनं यत्र । नगरभेद । पुण्ड्रवर्द्धन देखो ।

पौण्ड्रिक ( सं० पु० ) पुण्ड्र-स्वार्थे ठञ् । १ इक्षुभेद, पौंड़ा नामका गन्ना । पर्याय—पुण्ड्रेक्षु, पुण्ड्र, सेव्य, अतिरस, मधु । २ गोत्रप्रवर ऋषिभेद । ३ लवा नामका पक्षी । ४ पुण्ड्रक नामक देश ।

पौण्य (सं० त्रि० ) पुण्येषु श्रौतस्मार्त्तकर्मसु साधुः अण् । पुण्यकर्मकारक ।

पौतन ( सं० क्ली० ) पूतना-अण् । पूतना-सम्बन्धीय जनपदभेद और उस देशके अधिवासी ।

पौताना ( हिं० पु० ) १ पैताना देखो । २ लकड़ीका एक औजार जो जुलाहोंके करघेमें रहता है । यह चार अंगुल लम्बा और चौकोर होता है । इसके बीचमें छेद रहता है जिसमें रस्सी लगा कर इसे पौसरमें बांध देते हैं । कपड़ा बुनते समय यह करघेके गड्ढेमें लटकता रहता है । इसे पैरके अंगूठेमें फँसा कर ऊपर नीचे उठाते और दबाते हैं । ऐसा करनेसे राछ पौसर आदि दबते और उठते हैं ।

(१) मत्स्यपुराणके मतसे रथराजी ।

पौतिक ( सं० त्रि० ) पूतिकेन दुर्गन्धिना निवृत्तं ( सङ्कलादिभ्यश्च । पा ४।२।७५ ) इति अण् । पूतिक द्रव्यनिवृत्त, एक प्रकारका मधु ।

पौतिनासिक्य ( सं० त्रि० ) पूतिनासिक-ष्यञ् । १ पूतिनस्यरोगग्रस्त, जिसे पीनस रोग हुआ हो । ( क्ली० ) २ नासिका रोग, पीनस रोग ।

पौतिमाष (सं० पु०) पूतिमाषस्य ऋषेः गोत्रापत्यं गर्गादित्वात् यञ्, तस्य छात्राः (कण्वादिभ्यो गोत्रे । पा ४।२।१११) इति अण् यलोपश्च । पौतिमाषके छात्रसमूह, पूतिमाष ऋषिके गोत्रापत्यके छात्र ।

पौतिमाषिपुत्र ( सं० पु० ) ऋषिभेद ।

पौतिमाष्य (सं० पु०) पूतिमाषस्य ऋषेः गोत्रापत्यं (गर्गादिभ्यो यञ् । पा ४।१।१०५) पूतिमाष ऋषिका गोत्रापत्य ।

पौतिमाष्यायण ( सं० पु० ) पौतिमाष ऋषिका पुं अपत्य ।

पौतृक ( सं० क्ली० ) पोतुरिदं ठञ् । ऋत्विक्भेद, पोतृसम्बन्धी ।

पौत्तलिक ( सं० त्रि० ) १ प्रतिमापूजक, मूर्त्तिपूजक । २ पुतली सम्बन्धी, पुतलीका ।

पौत्तिक ( सं० क्ली० ) पुत्तिकाभिर्मधुमक्षिकाविशेषैः कृतम्, पुत्तिका (संज्ञायां । पा ४।३।११७) इति ठञ् । आठ प्रकारके मधुके मध्य एक प्रकार मधु । पिङ्गलवर्ण पुत्तिका नामकी एक प्रकारकी मधुमक्खी होती है । उसी मक्खीसे यह मधु निकाला जाता है, इस कारण इसे पौत्तिक कहते हैं । यह मधु घीके समान होता है और प्रायः नेपालसे आता है ।

पौत्र ( सं० पु० ) पुत्रस्यापत्यं पुत्र ( अनृष्यानन्तर्ये बिदादिभ्योऽञ् । पा ४।१।१०४ ) इति अञ् । पुत्रका पुत्र, लड़केका लड़का, पोता ।

पौत्रजीविक ( सं० क्ली० ) वह कवच जो पुत्रजीवके बीजसे बनाया जाता है ।

पौत्रायण (सं० पु० ) पुत्रस्य अपत्यं पुत्र (हरितादिभ्योऽञः । पा ४।१।१०० ) इति अपत्यार्थे फक् । पुत्रका अपत्य ।

पौत्रिकेय ( सं० पु० ) पुत्रिकापुत्र, लड़कीका लड़का जो अपने नाना की सम्पतिका उत्तराधिकारी हो ।

पौत्रिक्य ( सं० क्ली० ) पुत्रिकस्य पुत्रिकायाः वा भावः ( पत्यन्तपुरोहितादिभ्यो यक् । पा ५।१।१२८ ) इति भावे यक् । पुत्रिक वा पुत्रिकाका भाव ।

पौत्रिन् ( सं० त्रि० ) पौत्रविशिष्ट ।

पौत्री ( सं० स्त्री० ) पुत्रस्य अपत्यं स्त्री, पुत्र-अञ्-ङीप् । पुत्रात्मजा, पुत्रकी बेटी, पोती ।

पौद ( हिं० स्त्री० ) १ छोटा पौधा, नया निकलता हुआ पेड़ । २ वह कोमल छोटा पौधा जो एक स्थानसे उखाड़ कर दूसरे स्थान पर लगाया जा सके । ३ सन्तान, वंश । ४ वह वस्त्र जो बड़े लोगोंके मार्गमें इसलिये बिछाया जाता है, कि वे उस परसे हो कर चलें, पाँवड़ी, पाँवड़ा ।

पौदन्य ( सं० पु० ) महाभारतके अनुसार एक नगरका नाम जहां अश्मक राजाकी राजधानी थी ।

पौदर ( हिं० स्त्री० ) १ पैरका चिह्न । २ वह राह जो पैरकी रगड़से बन गई हो, पगडंडी । ३ वह राह जिस पर हो कर कोल्हू या मोट खींचनेवाला बैल घूमता या आता जाता है ।

पौदा ( हिं० पु० ) १ वह पेड़ जो अभी बढ़ रहा हो, नया निकलता हुआ पेड़ । २ छोटा पेड़, क्षुप, गुल्म आदि । ३ बुलबुलकी पेटीमें बांधनेका रेशम या सूतका फुंदना ।

पौद्गलिक ( सं० त्रि० ) १ स्वार्थपर, स्वार्थी । २ पुद्गलसम्बन्धी, द्रव्य या भूतसम्बन्धी । ३ जीवसम्बन्धी ।

पौधन ( हिं० स्त्री० ) मट्टीका वह पात्र जिसमें खाना रख कर परोसा जाता है ।

पौधा (हिं० पु०) १ नया निकलता हुआ पेड़, उगता हुआ नरम पेड़ । २ छोटा पेड़, क्षुप, गुल्म आदि ।

पौधि ( हिं० स्त्री० ) पौद देखो ।

पौनःपुनिक ( सं० त्रि० ) पुनः पुनर्भवः, पुनः पुनः ठञ्, टिलोपः । १ पुनःपुनः भव, जो बार बार हो, फिर फिर होनेवाला । ( क्ली० ) २ दशमिक भग्नांशभेद । (Recurring)

पौनःपुन्य ( सं० क्ली० ) पुनः पुनः स्वार्थे-ष्यञ्, टिलोपः । पुनर्वार, दूसरी बार । पर्याय—वारम्वार, मुहुः, शश्वत्, असकृत्, पुनः पुनः, वारम्वारेण, आभीक्ष्ण, प्रतिक्षण ।

पौनराधेयिक ( सं० त्रि० ) पुनः अत्याधान-सम्बन्धीय ।

पौनरुक्त ( सं० त्रि० ) पुनरुक्तस्य भावः अण् ( ऋगयनादिभ्यः । पा ४।३।७३ ) इति भवार्थे अण् । १ पुनर्वार उक्ति, फिरसे कहना । २ द्वैगुण्य ।

पौनरुक्तिक ( सं० क्ली० ) पुनरुक्तमथ वेत्ति, तत् पदं वा अधीते (क्रतूक्थादिसूत्रान्तात् ठक्। पा ४।२।६०) इति ठक्। १ पुनरुक्तार्थाभिज्ञ। २ पुनरुक्तपदाध्येता।

पौनर्णाव ( सं० पु० ) सन्निपात ज्वरभेद। इसमें रोगी लम्बी सांसें लेता है और पीड़ासे बहुत तलफता है।

पौनर्भव ( सं० पु० ) पुनर्भुवोऽपत्यमिति पुनर्भू (अनृष्यानन्तर्य्ये बिदादिभ्यो ऽञ्। पा ४।१।१०४) इति अञ्। १ बारह प्रकारके पुत्रोंमेंसे एक पुत्र, पुनर्भूका पुत्र।

"या पत्या वा परित्यक्ता विधवा वा स्वयेच्छया।
उत्पादयेत् पुनर्भूत्वा स पौनर्भव उच्यते॥"
( मनु ९।१७५ )

पतिसे परित्यक्ता अथवा विधवा स्त्री यदि अपनी इच्छासे दूसरेके साथ विवाह करे, तो उससे जो पुत्र उत्पन्न होता है, उसे पौनर्भव पुत्र कहते हैं।

वह स्त्री यदि अक्षतयोनि रह कर परपुरुषगत अथवा पूर्वपतिके निकट लौट आवे, तो भर्त्ता उसका फिरसे पाणिग्रहण कर सकता है। वह स्त्री भर्त्ताको पुनर्भूपत्नी होगी और भर्त्ता पौनर्भव कहलायगा।

"सा चेदक्षतयोनिः स्याद्गतप्रत्यागतापि वा।
पौनर्भवेन भर्त्रा सा पुनः संस्कारमर्हति॥"
(मनु ९।१७६)

( त्रि० ) २ पुनर्भूसम्बन्धी, पुनर्भूका। ३ पुनर्भूसे उत्पन्न।

पौनर्भवा ( सं० स्त्री० ) कन्याविशेष, वह कन्या जिसका किसीके साथ एक बार विवाह-संस्कार हो गया हो और दूसरी बार दूसरेके साथ विवाह किया जाय। कश्यपने सात प्रकारकी पौनर्भवा कन्याएं माना हैं, यथा—

"सप्त पौनर्भवाः कन्या वर्जनीयाः कुलाधमाः।
वाचा दत्ता मनोदत्ता कृतकौतुकमङ्गला॥
उदकस्पर्शिता या च या च पाणिगृहीतिका।
अग्निं परिगता या च पुनर्भू प्रभवा च या।
इत्येताः काश्यपेनोक्ता दहन्ति कुलमग्निवत्।"
( उद्वाहतत्त्व )

वाक्‌दत्ता, मनोदत्ता, कृतकौतुकमङ्गला, उदकस्पर्शिता, पाणिगृहीतिका, अग्निपरिगता और पुनर्भूप्रभवा। ये सातों कन्याएं वर्जनीया हैं। अर्थात् इन सातोंके साथ विवाह नहीं करना चाहिये।

पौना (हिं० पु० ) १ पौनका पहाड़ा। २ काठ या लोहेकी बड़ी करछी। इसका सिरा गोल और चिपटा होता है। इससे आग पर चढ़े कड़ाहमेंसे पूरियां कचौरियां आदि निकाली जाती हैं।

पौनार (हिं० स्त्री० ) कमलके फूलकी नाल या डंठल। कमलकी नाल बहुत नरम और कोमल होती है। उसके ऊपर महीन महीन रोइयां या कांटेसे होते हैं।

पौनारि ( हिं० स्त्री० ) पौनार देखो।

पौनिया ( हिं० पु० ) वह कपड़ा जसका थान पौन थानके बराबर होता है और अर्ज भी बहुत कम होता है।

पौनी (हिं० स्त्री०) १ गांवमें वे काम करनेवाले जिन्हें अनाज की राशिमेंसे अंश मिलता है। २ नाई, बारी, धोबी आदि काम करनेवाले जो विवाह आदि उत्सवों पर इनाम पाते हैं। ३ छोटा पौना।

पौने ( हिं० वि० ) किसी संख्यामेंसे चौथाई भाग कम, किसी संख्याका तीन चौथाई।

पौपिक ( सं० त्रि० ) अपूप-निर्माणदक्ष, जो अपूप बनानेमें पटु हो।

पौमान ( हिं० पु० ) १ पवमान देखो। २ जलाशय, पोखरा।

पौर ( सं० क्ली० ) पुरे भवम्, पुर (तत्र भवः। पा ४।३।५३) इत्यण्। १ रोहिषतृण, रूसा नामको घास। संस्कृत पर्याय—कत्तृण, रौहिष, देवजग्ध, सौगन्धिक, भूतिक, ध्यामपौर, श्यामक, धूमगन्धिक। ( पु० ) २ पुरुराजपुत्र। ३ नखी नामक गन्धद्रव्य, नख। ( त्रि० ) ४ पुरसम्बन्धी, नगरका। ५ नगरमें उत्पन्न। ६ उदरपूरक, पेटू। ७ पूर्व दिशा वा कालमें उत्पन्न।

पौरक ( सं० पु० ) पौर इव कायतीति कै-क। गृहवाह्योपवन, घरके बाहरका उपवन, पाईं बाग।

पौरकुत्स ( सं० क्ली० ) तीर्थभेद, महाभारतके अनुसार एक तीर्थका नाम।

पौरकुत्सी (सं० स्त्री०) पुरुकुत्सस्य अपत्यं स्त्री पुरुकुत्स-इञ्-ङीप्। गाधिराजकी माता।

पौरगीय ( सं० त्रि० ) पुरग-कृशाश्वादित्वात्-छण्। पा ४।२।८० ) पुरजनसमीपादि।

पौरजन ( सं० पु० ) पुर वा जनपदवासी।

पौरञ्जन ( सं० त्रि० ) राजा पुरञ्जनसम्बन्धीय।

पौरण (सं० पु०) पूरणस्य ऋषेः गोत्रापत्यं अण्। १ पूरण ऋषिका गोत्रापत्य, गोत्रप्रवर ऋषिभेद। २ पूरण।

पौरन्दर ( सं० स्त्री० ) पुरन्दरस्येदं पुरन्दरो देवताऽस्य वा अण्। १ इन्द्रसम्बन्धी। २ ज्येष्ठानक्षत्र।

पौरव ( सं० पु० ) पुरोरपत्यमिति पुरु-अण्। १ पुरुवंश। पुरुके वंशधर पौरव नामसे प्रसिद्ध हैं। ययातिने अपने पुत्र पुरुसे यौवनावस्था पा कर कहा था, "तुमने मेरी जरा ले कर यथार्थ पुत्रका कार्य किया है, इस कारण तुम्हारा वंश पौरव नामसे विख्यात होगा।" २ देशविशेष, उत्तर-पूर्वका एक देश। ३ उक्त देश-निवासी। ४ उक्त देशके राजा। ( त्रि० ) ५ पुरुके वंशका, पुरुसे उत्पन्न।

पौरवक ( सं० पु० ) पौरव-स्वार्थे कन्। पौरवशब्दार्थ।

पौरवी ( सं० स्त्री० ) १ युधिष्ठिरकी एक स्त्रीका नाम। २ वसुदेवकी स्त्रीका नाम। ३ संगीतमें एक मुर्च्छना। इसका सरगम इस प्रकार है,—ध, नि, स, रे, ग, म, प। प, ध, नि, स, रे, ग, म, प, ध, नि, स, रे।

पौरवीय ( सं० त्रि० ) पौरवो राजा भक्तिरस्य ( जनपदिना जनपदवत् सर्वं जनपदेन समानशब्दानां बहुवचने। पा ४।३।१०० ) इति छ। पौरवनृप-भक्तियुक्त।

पौरश्चरणिक ( सं० त्रि० ) पुरश्चरणस्य व्याख्यानस्तत्र भवो वा ठञ्। ( पा ४।३।७२ ) १ पुरश्चरणप्रतिपादक ग्रन्थव्याख्यान ग्रन्थ। २ इस ग्रन्थसे उत्पन्न।

पौरस ( सं० पु० ) नखी नामक गन्धद्रव्य।

पौरसख्य ( सं० पु० ) वह मित्रता जो एक ही नगर वा ग्राममें रहनेसे परस्पर होती है।

पौरस्त्री ( सं० स्त्री ) अन्तःपुर-वासिनी स्त्री।

पौरस्त्य ( सं० त्रि० ) पुरोभवः, पुरस् ( दक्षिणापश्चात्पुरसस्त्यक्। पा ४।२।९८ ) इति त्यक्। १ प्रथम, पहला। २ पूर्वदिक्भव, पूर्वदिशामें होनेवाला।

पौरा ( सं० पु० ) पड़े हुए चरण, आया हुआ कदम, पैरा।

पौरागीय (सं० त्रि०) पुराग-कृशाश्वादित्वात् छण्। ( पा ४।२।८० ) पूर्वकालगतके अदूरदेशादि।

पौराण ( सं० त्रि० ) पुराणे पठितः अण्। १ पुराणपठित, पुराणोंमें कहा या लिखा हुआ। २ पुराणसम्बन्धी।

पौराणिक (सं० त्रि०) पुराणमधीते वेद वा पुराण (आख्यानाख्यायिकेतिहासपुराणेभ्यष्ठञ्। पा ४।२।६०) इत्यस्य वार्त्तिकोक्त्या ठक्। १ पुराणवेत्ता। २ पुराणपाठी। लय्यारुणि, कश्यप, सावर्णि, अकृतव्रण, वैशम्पायन और हारीत ये छः पौराणिक थे। ३ पुराणसम्बन्धीय, पुराणका। ४ पूर्वतन कालीन, प्राचीन कालका। (पु०) ५ अठारह मात्राके छन्दोंकी संख्या।

पौरि ( हिं० स्त्री० ) पौरी देखो।

पौरिक ( सं० पु० ) १ दाक्षिणात्यदेशभेद। २ पुरसम्बन्धीय।

पौरिया ( हिं० पु० ) द्वारपाल, ड्योढीदार, दरबान।

पौरी ( हिं० स्त्री० ) घरके भीतरका वह भाग जो द्वारमें प्रवेश करते ही पड़े और थोड़ी दूर तक लम्बी कोठरी या गलीके रूपमें चला गया हो, ड्योढ़ी।

पौरुकुत्स ( सं० पु० ) पुरुकुत्सस्य ऋषेः गोत्रापत्यं अण्। पुरुकुत्स ऋषिका गोत्रापत्य, गोत्रप्रवर ऋषिभेद।

पौरुकुत्सि ( सं० पु० ) पुरुकुत्सस्यापत्यं इञ्। पुरुकुत्सका अपत्य।

पौरुकुत्स्य (सं० पु०) पुरुकुत्सस्यापत्यं ष्यञ्। पुरुकुत्सका अपत्य।

पौरुमद्र ( सं० क्ली० ) सामभेद।

पौरुमद्ध ( सं० क्ली० ) साममेद।

पौरुमीढ़ ( सं० क्ली० ) सामभेद।

पौरुशिष्टि ( सं० पु० ) ऋषिभेद।

पौरुष ( सं० क्ली० ) पुरुषस्य भावः कर्म वा युवादित्वादण्। १ पुरुषका भाव। २ पुरुषका कर्म। ३ पुरुषका तेज, पुरुषत्व। ४ पराक्रम। ५ रेत। ६ साहस। ७ उद्यम, उद्योग। ८ गहराई या ऊँचाईकी एक माप, पुरसा। ९ उतना बोझ जितना एक आदमी उठा सके। (त्रि०) १० पुरुषसम्बन्धीय। ११ पुरुषपरिमित। १२ पुरुषवाह्य। १३ पुरुषकार। मानव जिस कर्म द्वारा इस जगत्में शुभाशुभ फल पाते हैं, उसे पौरुष कहते हैं। स्वार्थे अण्। १३ पुरुषशब्दार्थ। १४ पुन्नागवृक्ष।

पौरुषमेधिक ( सं० त्रि० ) पुरुषमेधसम्बन्धीय।

पौरुषाधिक ( सं० त्रि० ) पुरुषवत् पुरुषाकार।

पौरुषांशकिन् ( सं० पु० ) पुरुषांशकेन ऋषिणा प्रोक्तमधीयते शौनकादित्वात् णिनि। पुरुषांशक ऋषिप्रोक्ताध्येतृसमूह।

पौरुषाद ( सं० त्रि० ) पुरुषाद वा नरखादकसम्बन्धी ।

पौरुषिक ( सं० त्रि० ) १ पुरुषसम्बन्धीय । (पु०) २ पुरुषका उपासक ।

पौरुषेय ( सं० पु० ) पुरुष (सर्वपुरुषाभ्यां णढञौ । पा ५।१।१० ) इत्यत्र पुरुषाद्वधविकारसमूहस्तेन कृतेषु एष्वर्थेषु ढञ् । १ पुरुषका समूह, जनसमुदाय । २ वध । ३ पुरुषका कर्म, मनुष्यका काम । ४ रोजकी मजदूरी या काम करनेवाला मजदूर । ५ पुरुषका विकार । (त्रि०) ६ पुरुषसम्बन्धी, पुरुषका । ७ पुरुषकृत, आदमीका किया हुआ । ८ आध्यात्मिक ।

पौरुषेयत्व ( सं० क्ली० ) पौरुषेयस्य भावः त्व । पौरुषेयका भाव या कर्म ।

पौरुष्य ( सं० त्रि० ) १ पुरुषसम्बन्धी । (क्ली०) २ पुरुषता, साहस ।

पौरुहूत ( सं० पु० ) पुरुहूत या इन्द्रका अस्त्र, वज्र ।

पौरू ( हिं० पु० ) भूमिका एक भेद, एक प्रकारकी मट्टी या जमीन जिसके कई भेद होते हैं ।

पौरेय (सं० त्रि०) पुरस्यादूरदेशादि, पुर (नद्यादिभ्यो ढक् । पा ४।२।९७ ) इति ढञ् । नगरके समीप, पुरके समीप देशादि ।

पौरोगव ( सं० पु० स्त्री ) पुरोऽग्रे गौर्नेत्रं यस्येति, पुरोगुः, ततः प्रज्ञादित्वादण् । पाकशालाध्यक्ष ।

पौरोडाश ( सं० पु० ) पुरोडाश एव प्रज्ञादित्वादण् । १ पुरोडाश । २ पुरोडाश-सहचरित मन्त्र ।

पौरोडाशिक ( सं० पु० ) पुरोडाशसहचरितो मन्त्रः, पुरोडाशः स एव पौरोडाशः, तस्य व्याख्यानस्तत्र भवो वा । पुरोडाशिक, पुरोडाशसहचरित मन्त्र ।

पौरोभाग्य ( सं० क्ली० ) पुरोभागिन्-ष्यञ्, अन्त्यलोपं आद्यचो वृद्धिश्च । केवल दोषमात्र दर्शन ।

पौरोहित ( सं० त्रि० ) पुरोहितस्य धर्मं पुरोहित-( अण् महिष्यादिभ्यः । पा ४।४।४८) इति अण् । पुरोहितका धर्म, पुरोहितका कार्य ।

पौरोहितिक ( सं० पु० ) पुरोहितिका ( शिवादिभ्योऽण् । पा ४।१।११२ ) इति अपत्यार्थे अण् । पुरोहितकी सन्तति ।

पौरोहित्य ( सं० क्ली ) पुरोहितस्य कर्म, ष्यञ् । पुरोहितका कर्म वा धर्म, पुरोहिताई ।

पौर्णदर्व ( सं० क्ली० ) पूर्णया दर्व्या निष्पाद्यं कर्म-अण् । वैदिक कर्मभेद ।

पौर्णमास ( सं० पु० ) पौर्णमास्यां भवः पौर्णमासी ( सन्धिवेलाद्यृतुनक्षत्रेभ्योऽण् पा ४।३।१६) इत्यण् । पौर्णमासीविहित यागविशेष, एक याग या इष्टिका जो पूर्णिमाके दिन होती थी । इस यागका विधान कात्यायनश्रौतसूत्रमें सविस्तार लिखा है ।

पौर्णमासायण ( सं० क्ली० ) पूर्णिमामें अनुष्ठेय यागभेद ।

पौर्णमासिक ( सं० त्रि० ) पूर्णमास्यां भवः 'कालात् ठञ्' इति ठञ् । पौर्णमासभव यागादि ।

पौर्णमासी ( सं० स्त्री० ) पूर्णमासी । यज्ञोंमें प्रतिपदुत्तरा पूर्णमासीका ही ग्रहण होता है । पूर्णमासी दो प्रकारकी मानी गई है, एक पूर्वा जिसे पञ्चदशी भी कहते हैं, दूसरी उत्तरा जिसे प्रतिपदुत्तरा कहते हैं ।

पौर्णमासी—वृन्दावनकी वृद्धा तपस्विनी । बृहद्गणोद्देशदीपिकामें लिखा है, कि ये अवन्तीपुरवासी सान्दिपनि-मुनिकी माता और देवर्षि नारदकी शिष्या थीं ।

पौर्णमास्य ( सं० क्ली० ) पौर्णमास्यां भवः बाहुलकात् यत् । पौर्णमासभव यागादि, पूर्णिमाको होनेवाला यज्ञ आदि ।

पौर्णमी ( सं० स्त्री० ) पूर्णतया चन्द्रो मीयतेऽत्र मा-आधारे घञर्थे क, स्वार्थे अण् ततो ङीप् । पूर्णिमातिथि ।

पौर्णसौगन्धि ( सं० पु० ) पूर्णसौगन्धका गोत्रापत्य ।

पौर्त्त ( सं० क्ली० ) पूर्त्त-अण् । पूर्त्तकर्म-सम्बन्धीय, पूर्त्त-कार्य ।

पौर्त्तिक (सं० त्रि०) पूर्त्ताय साधुः ठक् । पूर्त्तसाधनकर्म ।

पौर्य ( सं० पु० स्त्री० ) पुरस्य अपत्यं ( कुर्वादिभ्यो ण्यः । पा ४।१।१५१ ) इति ण्य । पुरनाम राजाकी संतति ।

पौर्वदेहिक ( सं० त्रि० ) पूर्वदेह-ठक् । पूर्वदेहसम्बन्धीय ।

पौर्वनगरेय ( सं० त्रि० ) पूर्वनगर्यां भवः, (नद्यादिभ्यः ढक् । पा ४।२।९७ ) इति ढक् । पूर्वनगरीभव ।

पौर्वपञ्चालक ( सं० त्रि० ) पूर्वपञ्चाले भवः अण् ततः ( दिशोऽमद्राणां । पा ७।३।१४ ) इति वृद्धिः । पूर्वपञ्चाल-भव, जो पूर्वपञ्चालमें होता हो ।

पौर्वपदिक (सं० त्रि०) पूर्वपदं गृह्णाति (पदोत्तरपदं गृह्णाति । पा ४।४।३९ ) इति ठञ् । पूर्वपदग्राहक ।

पौर्वमद्र ( सं० त्रि० ) पूर्वमद्र ( मद्रेभ्योऽञ् । पा ४।२।१०८ ) इति अञ्, पूर्वपदवृद्धिः। मद्रके पूर्व ओर।

पौर्ववर्षिक ( सं० त्रि० ) पूर्वासु वर्षासु भवः पूर्ववर्षा-ठक्। पूर्ववर्षाभव, जो पूर्व वर्षामें हो।

पौर्वशाल ( सं० त्रि० ) पूर्वस्यां शालायां भवः अञ् ( पा ४।२।१०७ ) पूर्वशालाभव, जो पूर्वशालामें हो।

पौर्वातिथ ( सं० पु० ) गोत्रप्रवर ऋषिभेद।

पौर्वापर्य ( सं० क्ली० ) पूर्वापरयोर्भावः ष्यञ्। १ पूर्वापरत्व, पूर्व और पर अर्थात् आगे और पीछेका भाव। २ अनुक्रमण, सिलसिला। ३ कारण, वजह। ४ फल, नतीजा।

पौवार्द्ध ( सं० त्रि० ) पूर्वार्द्धे भवः, अञ्। पूर्वार्द्धभव, जो पूर्वार्द्धमें हो।

पौर्वार्द्धिक ( सं० त्रि० ) पूर्वार्द्धे-भव-ठञ्। जो पूर्वार्द्धमें हो।

पौर्वार्द्ध्य ( सं० त्रि० ) पूर्वार्द्ध-ष्यञ्। पूर्वार्द्धभव।

पौर्वाह्णिक ( सं० त्रि० ) पूर्वाह्ण ( विभाषा पूर्वाह्णापराह्णाभ्यां। पा ४।३।२४ ) इति ठञ्। १ पूर्वाह्णमें होनेवाला। २ पूर्वाह्णसम्बन्धी।

पौर्विक ( सं० त्रि० ) पूर्वस्मिन् भवः ठञ्। पूर्वमें होनेवाला।

पौलस्ती ( सं० स्त्री० ) पुलस्तस्य स्त्र्यपत्यः, पुलस्त-यञ्, ङीप् यलोपः। पुलस्त्यकी स्त्री अपत्य, सूर्पनखा।

पौलस्त्य (सं० पु०) पुलस्तेः पुलस्तस्य वा अपत्यं पुलस्ति-गर्गादित्वात् यञ्। १ पुलस्त्यका पुत्र वा उनके वंशका पुरुष। २ कुबेर। ३ रावण कुम्भकर्ण और विभीषण। ४ चन्द्र। ५ एक ज्योतिर्विद्।

पौलस्त्यी ( सं० स्त्री० ) १ पुलस्त्यवंशजा, पुलस्त्यवंशको स्त्री-अपत्य। २ सूर्पनखा।

पौला ( हिं० पु० ) विना खूंटीके एक प्रकारको खड़ाऊँ। छेदमें बंधी हुई रस्सीमें अंगूठा फंसा रहता है।

पौलाक ( सं० त्रि० ) पुलाकस्य विकारः पलाशादित्वात् अञ्। पुलाकविकार।

पौलास ( सं० त्रि० ) पुलासः तृणादि स्तूपविक्षेपकः तेन निर्वृत्तः, ( संकलादिभ्यश्च। पा ४।२।७५ ) इति अञ्। तृणादि स्तूपविक्षेप द्वारा निर्वृत्त।

पौलि ( सं० पु० ) पोलतीति पुल-महत्त्वे ज्वलादित्वात् ण, पौलेन निर्वृत्तः सुतङ्गमादित्वादिञ्। १ पाकावस्थागत फलादि। २ आरब्धपाक यवसर्षपादि, थोड़ा भुना हुआ जौ, सरसों आदि। ३ दरदग्ध। पर्याय—आपक्व, अभ्यूष, अभ्युष, अभ्योष। ( स्त्री० ) ४ पोलिका, फुलका, रोटी।

पौलिया ( हिं० पु० ) पौरिया देखो।

पौलिश—पुलिशरचित-सिद्धान्तभेद। पुलिश देखो।

पौली ( हिं० स्त्री० ) १ पौरी, ड्योढ़ी। २ पैरका वह भाग जिसमें जूता, खड़ाऊँ आदि पहनते हैं, एड़ीसे ले कर उंगलियों तकका भाग। ३ पैरका निशान जो धूल, गीली मट्टी आदि पर पड़ जाता है, पदचिह्न।

पौलुषि ( सं० पु० ) १ पुलुवंशीय सत्ययज्ञ ऋषिभेद। इनका नाम शतपथब्राह्मणमें आया है। २ पुलुवंशमें उत्पन्न पुरुष।

पौलोम ( सं० त्रि० ) पुलोम्नः अपत्यमिति पुलोमन्-अण् अणो लोपः। १ पुलोमा ऋषिका अपत्य या पुत्र। २ कौशीतक उपनिषद्के अनुसार दैत्योंकी एक जातिका नाम।

पौलोमी ( सं० स्त्री० ) १ इन्द्राणी। २ भृगु महर्षिकी पत्नीका नाम।

पौल्कस ( सं० त्रि० ) पुल्कस-अण्। १ पुल्कसजातिसम्बन्धीय। ( पु० ) २ पुल्कसजातिका मनुष्य।

पौवा ( हिं० पु० ) १ एक सेरका चौथाई भाग, सेरका चतुर्थांश। २ मट्टी या काठ आदिका एक बरतन जिसमें पाव भर पानी, दूध आदि आ जाय।

पौष ( सं० पु० ) पौषी पौर्णमास्यस्मिन्निति, सास्मिन् पौर्णमासीत्यण्। वैशाखादि बारह मासके अन्तर्गत नवम मास। इस मासमें पूर्णिमाके दिन पुष्यानक्षत्रका योग होता है, इसीसे इसका पौष नाम पड़ा है। यह सौर और चान्द्रके भेदसे दो प्रकारका है। फिर चान्द्रपौषके भी दो भेद हैं, गौणचान्द्र और मुख्यचान्द्र। सौरमासमें सूर्य जब वृश्चिकराशिसे धनुराशिमें आते हैं, तब इस मासका आरम्भ होता है। जब तक सूर्य इस राशिमें रहते हैं, तब तकका समय पौषमास कहलाता है। यह मास प्रायः २९ दिनोंका होता है। चान्द्रमासमें रविके

धनूराशिमें रहनेसे शुक्लाप्रतिपद्से ले कर अमावश्या तकको मुख्यचान्द्र पौष और कृष्णाप्रतिपद्से ले कर पौर्णमासी तकको गौणचान्द्र पौष कहते हैं। पौषमासमें जन्म लेनेसे मन्त्रणारक्षक, कृश, परोपकारी, पितृधनवर्जित, कष्ट लब्धार्थ, व्ययशील, विधिज्ञ और धीर होता है।

इस मासके पर्याय—तैष, सहस्य, पौषिक, हैमन, तिष्य, तिष्यक हैं। २ जैववर्षभेद। ३ पक्ष।

पौषी (सं० स्त्री०) पुष्य 'नक्षत्रेण युक्तः' इत्यण्। तिष्यपुष्येति यलोपः। १ पुष्ययुक्ता पौर्णमासी, पौषमासकी पूर्णिमा। २ पुष्यनक्षत्रयुक्ता रात्रि।

पौष्कर (सं० क्ली०) पुष्करस्येदमिति पुष्कर-अण्। १ पुष्करमूल। पर्याय—पुष्कर, पद्मपत्र, काश्मीर, कुष्टभेद। गुण—कटु, तिक्त, वात, कफ, ज्वर, शोथ, अरुचि, श्वास और पार्श्वशूलनाशक। भावप्रकाशमें लिखा है, कि इसके अभावमें कुष्ठ दिया जा सकता है। २ पद्ममूल, भीसा, भसीड़। ३ एरण्डमूल, रेंड़ीकी जड़। ४ स्थलपद्म। (त्रि०) ५ पुष्करसम्बन्धी।

पौष्करक (सं० त्रि०) नीलपद्म-सम्बन्धीय।

पौष्करमूल (सं० क्ली०) पुष्करं सुगन्धद्रव्यं तस्य इदं पौष्करं मूलं। पुष्करमूल।

पौष्करसादि (सं० पु०) १ एक वैयाकरण ऋषिका नाम जिनके मतका उल्लेख महाभाष्यमें है। २ पुष्करसद् नामक ऋषिके गोत्रमें उत्पन्न पुरुष।

पौष्करिणी (सं० स्त्री०) पुष्कराणां समूहोऽस्या अस्तीति पौष्कर-इनि स्त्रियां ङीप्। पुष्करिणी, छोटा पोखरा।

पौष्करेयक (सं० त्रि०) पुष्करे जातः (कर्त्र्यादिभ्यो ढकञ्। पा ४।२।९५) इति ढकञ्। पुष्करमें जात, तालावमें होनेवाला।

पौष्कल (सं० त्रि०) पुष्कलेन निर्वृत्तं सङ्कलादित्वादण्। (पा ४।२।७५) १ पुष्कलनिर्वृत्त। (क्ली०) २ सामभेद, एक सामका नाम।

पौष्कलावत (सं० पु०) दिवोदास धन्वन्तरिके प्रति आयुर्वेद ज्ञानार्थ प्रश्नकारक सुश्रुत-सहाध्यायिभेद।

पौष्कलेयक (सं० त्रि०) पुष्कले जातादि, कत्र्यादित्वात् ढकञ्। पुष्कलमें होनेवाला।

पौष्कल्य (सं० क्ली०) पुष्कल-ष्यञ्। सम्पूर्णत्व, सम्पूर्णता।

पौष्टिक (सं० क्ली०) पुष्ट्यै वृद्धयै हितम्, पुष्टि-ठञ्। १ पुष्टिसाधन-कर्म, वह कर्म जिससे धन जन आदिकी वृद्धि हो। २ क्षौरके समय गात्राच्छादनवस्त्रविशेष, वह कपड़ा जो मुंडनके समय सिर पर डाल दिया जाता है। ३ पुष्टिकर औषध, वह औषध जिसका सेवन करनेसे शरीरमें ताकत हो। ४ पुष्टिकर द्रव्यगण (त्रि०) ५ पुष्टिहित, बलवीर्यदायक।

पौष्टी (सं० स्त्री०) राजा पुरुकी एक स्त्री।

पौष्ण (सं० त्रि०) पूषा देवताऽस्य तस्येदं वा अण् षणन्तत्वात् उपधालोपः। १ पूषा देवता-सम्बन्धी, पूषादेवताका। (पु०) २ रेवती नक्षत्र।

पौष्णावत (सं० पु०) पुष्णावत गोत्रापत्य।

पौष्प (सं० क्ली०) पुष्पेण निर्वृत्तं पुष्पस्येदं वेति पुष्प-अण्। १ पुष्पसाध्य मद्य, फूलोंसे निकाला हुआ मद्य। २ पुष्परेणु, फूलकी धूल, पराग। (त्रि०) ३ पुष्पनिर्मित, फूलका बना हुआ। ४ पुष्पसम्बन्धी।

पौष्पक (सं० क्ली०) पुष्पेण कायतीति कै-क, वा पुष्पक-स्वार्थे अण्। कुसुमाञ्जन।

पौष्पी (सं० स्त्री०) पुष्पस्य इयं पुष्प-अण् गौरादित्वात् ङीष्। देशविशेष, पुष्पपुर या पाटलिपुत्र।

पौष्य (सं० पु०) पूष्णोऽपत्यमिति पूषण-ष्यञ्। १ करवीर पुराधिपति पूषके लड़के। शिवांशज चन्द्रशेखरने इनके पुत्ररूपमें जन्मग्रहण किया था। (कालिकापु० ४६ अध्याय) २ नृपभेद। इन्होंने उतङ्क ऋषिको गुरुदक्षिणामें अपने दोनों कुण्डल दिये थे। (महाभारत १।३।११२) तदधिकृत्य कृतो ग्रन्थः अण्। (क्ली०) ३ महाभारतके आदिपर्वान्तर्गत पर्वभेद।

पौसला (हिं० स्त्री०) १ पानी पिलानेका स्थान। २ प्यासोंको पानी पिलानेका प्रबन्ध।

पौसार (हिं० स्त्री०) लकड़ीका एक डंडा जो ताने और राछके नीचे लगा रहता है। यह करछेके भीतर रहता है। इसीके पैरसे दबा कर राछको ऊंचा नीचा करते हैं।

पौसेरा (हिं० पु०) पाव सेरकी तोल।

पौहारी (हिं० पु०) वह जो केवल दूध पी कर रहे, अन्न आदि न खाय।

प्याऊ (हिं० पु०) सर्वसाधारणको पानी पिलानेका स्थान, पौसरा।

प्याज ( फा० पु० ) एक प्रसिद्ध कन्द जो बिलकुल गोल गांठके आकारका होता है।

विशेष विवरण पलाण्डु शब्दमें देखो।

प्याजी ( फा० वि० ) प्याजीके रंगका, हलका गुलाबी।

प्याट् ( सं० अव्य० ) भो, हे, सम्बोधन

प्यान ( सं० त्रि० ) स्फीत।

प्याना ( हिं० क्रि० ) पिलाना देखो।

प्यायन ( सं० त्रि० ) वर्द्धनशक्तिशील।

प्यायस्थूल ( सं० पु० ) गोत्रप्रवर ऋषिभेद।

प्यार ( हिं० पु० ) १ स्नेह, प्रेम, चाह। २ वह स्पर्श, चुम्बन, सम्बोधन आदि जिससे प्रेम सूचित हो। ३ अचार या पियार नामका वृक्ष जिसका बीज चिरौंजी है।

प्यारा ( हिं० वि० ) १ प्रीतिपात्र, जिसे प्यार करें। २ जो भला मालूम हो, जो अच्छा लगे। ३ जो छोड़ा न जाय, जिसे कोई अलग करना न चाहे।

प्यारी ( सं० स्त्री० ) श्रीराधिका।

प्यारीचाँद मित्र—कलकत्तेके निमतल्लानिवासी एक कायस्थ-सन्तान। इनके पिताका नाम रामनारायनमित्र था। उन्होंने सङ्गीतविद्याकी उन्नतिके लिये सङ्गीततरङ्गिणी नामक ग्रन्थ रचा। प्यारीचांदने १८२७ ई०में हिन्दूकालेजमें प्रवेश किया। वहां विद्याशिक्षा सम्पन्न करके उन्होंने थोड़े ही दिनोंमें प्रचुर अर्थ उपार्जन कर लिया। डफ साहब ( Mr. Duff )ने इन्हें खृष्टानधर्ममें दीक्षित करनेकी बहुत कोशिश की, पर कृतकार्य न हो सके। उच्चशिक्षा पा कर भी इन्होंने गवर्मेण्टकी नौकरी कभी नहीं की। विषयकर्ममें लिप्त रहते हुए भी साहित्यसेवाकी ओर इनका विशेष ध्यान था। टेकचांद ठाकुर नामसे इन्होंने वङ्गला भाषामें "अलालके घरके दुलाल", "अभेदी", "आध्यात्मिका" आदि ग्रन्थ लिखे। "आलालके घरके दुलाल" नामक ग्रन्थ वङ्गालियोंके निकट विशेष परिचित है। पुस्तक आज भी सिभिल सर्विस ( Civil service ) परीक्षाकी पाठ्य पुस्तक निर्वाचित हुई है। G. D. Oswill M. A. ने इस ग्रन्थका अंगरेजीमें अनुवाद कर 'The Spoilt Child नाम रखा। केवल वङ्गलामें ही नहीं अङ्गरेजीमें भी ये अनेक ग्रन्थ लिख गये हैं। इनमेंसे कलकत्ता-रिभ्यु नामक मासिक पत्रिकामें लिखित जमींदार और प्रजा-सम्बन्धीय एक प्रवन्ध पार्लियामेण्टके मेम्बरोंकी आलोचनाका विषय हो गया था। आप हेयर साहेब ( David Hare )की स्मरणार्थ सभा, पशुकष्टनिवारिणी सभा आदिके स्थापयिता और British Indian Association आदिके उद्यमशील सभ्य थे।

प्यारीमोहन वन्दोपाध्याय—कलकत्तेके सन्निकटस्थ गङ्गा-तीरवर्त्ती उत्तरपाड़ाके एक ब्राह्मण। विद्याशिक्षाके बाद ये वृटिश-गवर्मेण्टके अधीन 'मुनसिफ' पद पा कर युक्तप्रदेशको चले गये। सिपाही-विद्रोहके समय ये इलाहाबादमें थे। विद्रोहियोंको घोरतर अत्याचारी देख कर उनके दमनके लिये आगे बढ़े। विद्रोहियोंके साथ युद्ध करके इन्होंने विजयपताका फहराई। इस कारण वृटिशगवर्मेण्टने इन्हें "Fighting Munsiff"की उपाधि दी थी।

प्याला (फा० पु०) १ एक विशेष प्रकारका छोटा कटोरा। इसका ऊपरी भाग या मुंह नीचेवाले भाग या पेंदेकी अपेक्षा कुछ अधिक चौड़ा होता है। इसका व्यवहार साधारणतः जल, दूध या शराब आदि पीनेमें होता है, छोटा कटोरा, जाम। २ गर्भाशय। ३ जुलाहोंका मट्टीका वह बरतन जिसमें वे नरी भिगोते हैं। ४ तोप या बन्दूक आदिमें वह गड्ढा या स्थान जिसमें रंजक रखते हैं। ५ भीख मांगनेका पात्र, खप्पर।

प्यास ( हिं० स्त्री० ) १ जल पीनेकी इच्छा, तृष्णा, तृषा।

शरीरके सब अंगोंमें कुछ न कुछ जलका अंश रहता है। उसी जलसे सब अंगोंकी पुष्टि होती है। जब यह जल शरीरके काममें आनेके कारण घट जाता है, तब सारे शरीरमें एक प्रकारका आलस्य मालूम होने लगता है। उस समय जल पीनेकी जो इच्छा होती है, उसीका नाम प्यास है। जीवोंके लिये प्यास भूखसे बढ़ कर कष्टदायक होती है। कारण, जलकी आवश्यकता शरीरके प्रत्येक स्नायुको होती है। भोजनके विना मनुष्य कुछ अधिक दिनों तक जीवन-धारण कर सकता है, पर जलके विना थोड़े ही समयमें उनका प्राण-पखेरू उड़ जाता है। जिस मनुष्यको प्याससे मौत होती है, वे मरनेसे पहले पागल हो जाते हैं। विशेष विवरण तृष्णा शब्दमें देखो।

२ किसी पदार्थ आदिकी प्राप्तिकी प्रबल इच्छा, प्रबल कामना।

प्यासा ( हिं० वि० ) जिसे प्यास लगी हो, जो पानी पीना चाहता हो।

प्युक्ष्न (सं० क्ली० ) अपि-उक्ष वाहुलकात् नक् अपेरल्लोपः। १ स्नायु। २ अजगर सर्प।

प्युष ( सं० क्ली० ) १ विभाग। २ दाह।

प्यून ( अं० पु० ) चपरासी, हलकारा।

प्यूस ( हिं० पु० ) पेवस देखो।

प्यूसी ( हिं० स्त्री० ) पेवसी देखो।

प्योरी ( हिं० स्त्री० ) १ रूईकी मोटी बत्ती। २ एक प्रकार का पीला रंग।

प्योसर ( हिं० पु० ) हालकी व्याई हुई गौका दूध।

प्योसार ( हिं० पु० ) स्त्रीके लिये पिताका गृह, पीहर, मायका।

प्यौंदा ( हिं० पु० ) पैवंद देखो।

प्यौसरी ( हिं० पु० ) पेवसी देखो।

प्र (सं० अव्य०) प्रथयतीति, प्रथ-ड। १ बीस उपसर्गोंमेंसे एक। २ गति। ३ उत्कर्ष। ४ सर्वतोभाव। ५ प्राधम्य। ६ ख्याति। ७ उत्पत्ति। ८ व्यवहार। ६ आरम्भ।

प्रउग ( सं० क्ली० ) प्राग्युगं पृषोदरादित्वात् साधुः। १ प्राग्वर्त्ती युग। २ शस्त्रभेद, एक हथियारका नाम।

प्रकङ्कत ( सं० पु० ) १ प्रकृष्ट विष, तेज जहर। २ प्रकृष्ट गमनयुक्त सर्पविशेष, तेजीसे भागनेवाला एक प्रकारका साँप।

प्रकच (सं० त्रि० ) जिसके रोंगटे खड़े हों।

प्रकट ( सं० त्रि० ) प्रकटतीति प्र-कट-अच्। १ स्पष्ट, व्यक्त, जाहिर। २ जो प्रत्यक्ष हुआ हो। ३ उत्पन्न, आविर्भूत।

प्रकटन (सं० क्ली०) प्र-कट-ल्युट्। व्यक्तीकरण, प्रकट होनेकी क्रिया।

प्रकटादित्य—काशीधामके एक वैष्णव राजा। इनके पिता का नाम बालादित्य और माताका नाम धवला था।

प्रकटित ( सं० त्रि० ) प्र-कट-क्त। प्रकाशित, जो प्रकट हुआ हो।

प्रकण्व ( सं० पु० ) प्रकृष्टाः कण्वा यत्र, ऋषिभिन्नत्वात् न सुट्। देशभेद, एक देशका नाम।

प्रकथन ( सं० क्ली० ) प्र-कथ-ल्युट्। प्रकृष्टरूपसे कथन, साफ साफ कहना, खुलासा बयान।

प्रकम्प ( सं० पु० ) प्र-कम्प अच्। प्रकम्पन, कँपकँपी, थरथराहट।

प्रकम्पन ( सं० पु० ) प्रकम्पयतीति प्र-कपि-णिच्-ल्यु। १ वायु, हवा। २ नरकविशेष, एक नरकका नाम। ३ राक्षसभेद, एक राक्षसका नाम। ( क्ली० ) ४ कम्पातिशय, बहुत थरथराहट। ५ वायुका स्थितिस्थापक पदार्थ।

जो पदार्थ आघात वा किसी दूसरी तरहसे अवस्थान्तरित होने पर भी थोड़े ही समयके अन्दर पूर्व अवस्थाको प्राप्त होता है उसे स्थितिस्थापक पदार्थ कहते हैं। आघात द्वारा जो परमाणु अवसारित होते हैं वे अपने सामनेके परमाणुओंको हटाये बिना स्वयं अपसारित नहीं हो सकते। किन्तु उन्हें अपसारित करनेमें अपने पर प्रतिघात पहुंचता है। इस प्रकार उनमें एक गति उत्पन्न हो जाती है। उस गतिसे वे एक वार एक पार्श्वमें और दूसरी बार दूसरे पार्श्वमें अपसारित हो कर दोलायमान होता रहता है। आहत पदार्थ कुछ समय तक इधर उधर चालित हो कर स्थिर हो जाता है और पूर्वभाव अवलम्बन करता है। स्थितिस्थापक पदार्थके परमाणुओंकी ऐसी गति और प्रत्यागतिको कम्पन वा प्रकम्पन ( Vibration ) कहते हैं। इसी प्रकम्पनसे सुर निकलता है। यह प्रकम्पन सुसम्पादित यन्त्रसे निकलते ही सङ्गीत-स्वर उत्पन्न करता है। यदि यन्त्रका कोई तार अच्छी तरह कस दिया जाय, तो उसकी कम्पनसंख्या अधिक होगी अर्थात् थोड़े ही समय कई वार हिलडोल कर स्थिर हो जायगा।

६ कम्पमान, हिलता हुआ। ( त्रि० ) ७ प्रकम्पनकारक, हिलानेवाला।

प्रकम्पनीय (सं० त्रि०) प्र-कम्पि-अनीयर्। प्रकम्पनयोग्य।

प्रकम्पमान ( सं० त्रि० ) अत्यन्त हिलता हुआ, जो थरथराता हो।

प्रकम्पित ( सं० त्रि० ) प्र-कम्पि-क्त। प्रकम्पनयुक्त, जो कम्पित हुआ है।

प्रकम्पिन् ( सं० त्रि० ) प्रकम्पोऽस्यास्तीति इनि। प्रकम्पयुक्त।

प्रकम्प्य ( सं० लि० ) प्र-कम्पि-यत्। प्रकम्पनयोग्य, कांपने या थरथराने लायक।

प्रकर (सं० क्ली०) प्रकीर्यते इति प्र-कृ कर्मणि-अप्। १ अगुरु-चन्दन, अगर नामक गन्धद्रव्य। २ समूह। ३ विकीर्ण कुसुमादि, खिला हुआ फूल। ४ साहाय्य, सहारा मदद। ५ अधिकार, दखल। ६ कर्मपटु, खूब काम करनेवाला। ७ अतिक्षेप। ८ पुष्पादिका स्तवक।

प्रकरण ( सं० क्ली० ) प्रक्रियते अस्मिन्निति प्र-कृ-आधारे ल्युट्। १ प्रस्ताव। २ वृत्तान्त, जिक्र करना। ३ अभिनेय प्रकार, प्रसङ्ग विषय। ४ रूपकभेद, दृश्यकाव्यके अन्तर्गत रूपकके दश भेदोंमेंसे एक। साहित्यदर्पणके अनुसार इसमें सामाजिक और प्रेमसम्बन्धी कल्पित घटनाएं होनी चाहिये और प्रधानतः शृङ्गाररस ही रहना चाहिये। जिस प्रकरणकी नायिका वेश्या हो वह शुद्ध और जिसकी नायिका कुलवधू हो वह सङ्कीर्णप्रकरण कहलाता है। नाटककी भांति इसका नायक बहुत उच्च-कोटिका पुरुष नहीं होता और न इसका आख्यान कोई प्रसिद्ध ऐतिहासिक या पौराणिक वृत्त होता है। इसका नायक और मन्त्री ब्राह्मण वा सम्भ्रान्त वणिक् होता है। इसके और सभी लक्षण नाटकसे हैं। नाटककी तरह इसका अभिनय होता है, इसलिये इसे दृश्यकाव्यके अन्तर्गत माना गया है। संस्कृतके मृच्छकटिक, मालती-माधव और पुष्पभूपित आदि प्रकरणके ही अन्तर्गत हैं। इनमेंसे मृच्छकटिकका नायक ब्राह्मण, मालतीमाधवका अमात्य और पुष्पभूषितका नायक वणिक् है।

नाटक देखा।

५ शास्त्रसिद्धान्त प्रतिपाद्य ग्रन्थभेद। ६ कर्त्तव्यार्थक वचन, वह वचन जिसमें कोई कार्य अवश्य करनेका विधान हो। ७ ग्रन्थसन्धि। ८ पाद, एकार्थावच्छिन्न सूत्रसमूह।

प्रकरणपाद ( सं० पु० ) बौद्धशास्त्रभेद।

प्रकरणसम ( सं० पु० ) गौतमोक्त हेत्वाभासभेद। इसे सत्प्रतिपक्ष भी कहते हैं।

प्रकरणी ( सं० स्त्री० ) नाटिकाभेद। नाटिकाका नाम ही प्रकरणी या प्रकरणिका है। इसमें शृङ्गाररस प्रधान है। सार्थवाहादि इसके नायक और नायिकाकी तुल्य-वंशजा नायिका है। यथा—रत्नावली नाटिका।

नाटिका और नाटक शब्द देखो।

प्रकरी ( सं० स्त्री० ) प्रकीर्यते अत्रेति प्र-कृ-अप् गौरादि-त्वात् ङीष्। १ नाट्याङ्गभेद, नाटकमें प्रयोजनसिद्धिके पांच साधनोंमेंसे एक। इसमें किसी एक देशव्यापी चरित्रका वर्णन होता है। २ एक प्रकारका गान।

प्रकरितृ ( सं० त्रि० ) विक्षेप्ता, फेंकनेवाला।

प्रकर्तव्य ( सं० क्ली० ) प्र-कृ-तव्य। प्रकृष्टरूपसे करणीय, अवश्य करने लायक।

प्रकर्तृ ( सं० त्रि० ) प्र-कृ तृन्। प्रकृष्टरूपसे कारक, अच्छी तरह करनेवाला।

प्रकर्ष ( सं० पु० ) प्र-कृष-भावे घञ्। १ उत्कर्ष, उत्तमता। २ अधिकता, बहुतायत। ३ प्रकृष्टरूपसे कर्षण, अच्छी तरह जोता हुआ।

प्रकर्षक ( सं० पु० ) प्र-कृष-ण्वुल्। उत्कर्षक, उत्कर्ष करनेवाला।

प्रकर्षण ( सं० क्ली० ) प्र-कृष-ल्युट्। १ उत्कर्ष, प्रकर्ष। २ आधिक्य, अधिकता।

प्रकर्षणीय ( सं० त्रि० ) प्र-कृष-अनीयर्। उत्कर्षणीय, जो उत्कर्ष करनेके योग्य हो।

प्रकर्षवत् ( सं० त्रि० ) प्रकर्षो विद्यतेऽस्य मतुप्, मस्य व। उत्कर्षयुक्त, गुणवान्।

प्रकर्षिन् ( सं० त्रि० ) प्रकर्षो विद्यतेऽस्य, इनि। प्रकर्ष-युक्त।

प्रकर्षित ( सं० क्ली० ) १ प्रकृष्टरूपसे आकर्षित। २ जिस सूद पर रुपया लगाया गया है, उससे ज्यादा सूद वसूल करना।

प्रकलविद् ( सं० पु० ) प्रकृष्टां कलां वेत्ति विद-क्विप् पृषो-दरादित्वात् ह्रस्वः। १ वणिक्जन। २ अज्ञाता।

प्रकला ( सं० स्त्री० ) एक कलाका साठवां भाग।

प्रकल्पना ( सं० स्त्री० ) निश्चित करना, स्थिर करना।

प्रकल्पयितृ ( सं० त्रि० ) विधानकर्त्ता, स्थिर करनेवाला।

प्रकल्पित ( सं० त्रि० ) विहित, निश्चित किया हुआ।

प्रकल्पिता ( सं० स्त्री० ) बृहच्चालनीविशेष, एक प्रकारकी बड़ी चलनी।

प्रकल्प्य ( सं० त्रि० ) प्र-कल्प-यत् । प्रकल्पनीय, प्रकल्पन करनेयोग्य ।

प्रकल्याण ( सं० त्रि० ) अति उत्कृष्ट, अति उत्तम, बहुत बढ़िया ।

प्रकश ( सं० पु० ) प्र-कश-अप् । १ पीड़न, पीड़ा देना । २ कोड़े से मारना ।

प्रकशी ( सं० स्त्री० ) शूकरोग। इसमें पुरुषोंकी मूलेन्द्रिय सूज जाती है । यह इन्द्रीको बढ़ानेवाली ओषधियोंका प्रयोग करनेसे होता है ।

प्रकाण्ड (सं० पु० क्ली०) प्रकृष्टः काण्डः इति प्रादिसमासः। १ मूलसे ले कर शाखा तकका वृक्षभाग, स्कन्ध, वृक्षका तना । पर्याय—स्कन्ध, काण्ड, दण्ड । २ वृक्ष, पेड़ । ३ शाखा, डाल । (त्रि०) ४ बहुत बड़ा । ५ बहुत विस्तृत ।

प्रकाण्डर ( सं० पु० ) प्रकाण्डं राति गृह्णाति रा-क। वृक्ष, पेड़ ।

प्रकाम ( सं० त्रि० ) प्रगतं काममिति प्रादिसमासः। १ यथेष्ट, काफी, पूरा । ( पु० ) २ कामना, इच्छा ।

प्रकामम् ( सं० अव्य० ) प्र-कम-णमुल् । १ अत्यर्थं । २ अनुमति ।

प्रकामोद्य ( सं० पु० ) देवभेद, एक वैदिक देवता ।

प्रकार (सं० पु०) प्रभेदकरणं प्रकृष्टकरणं चेति, प्र-कृ-घञ् । १ भेद, किस्म । २ सादृश्य, समानता, बराबरी। ३ भांति, तरह । ४ विशिष्ट ज्ञानहेतु भासमान पदार्थ ।

प्रकार (हिं० स्त्री०) प्राकार, चहारदीवारी, परकोटा, घेरा ।

प्रकारक ( सं० त्रि० ) प्रकारसम्बन्धीय, उस प्रकारका ।

प्रकारता ( सं० स्त्री० ) प्रकारस्य भावः तल-टाप् । विषयताभेद ।

प्रकारवत् ( सं० त्रि० ) प्रकारः विद्यतेऽस्य मतुप्, मस्य व । प्रकारयुक्त ।

प्रकारान्तर ( सं० पु० ) अन्यः प्रकारः। अन्य प्रकार, दूसरी तरह ।

प्रकालन ( सं० त्रि० ) प्रकालयति प्र-कालि-ल्यु । १ हिंसक । ( पु० ) २ सर्पभेद, एक प्रकारका साँप । (क्ली०) भावे ल्युट् । ३ मारण, मारना ।

प्रकाश ( सं० क्ली० ) प्रकाशते इति प्र-काश-अच् । १ कांस्य, कांसा । २ वह जिसके द्वारा वस्तुओंका रूप नेत्रोंको गोचर होता है, दीप्ति, आभा ।

वैज्ञानिकोंके मतानुसार जिस प्रकार ताप गतिशक्तिका एक रूप है, उसी प्रकार प्रकाश भी है। प्रकाश कोई वस्तु नहीं है जिसमें भारीपन हो । किसी वस्तु पर प्रकाश पड़नेसे उसकी तौल उतनी ही रहेगी जितनी अंधेरेमें थी । प्रकाशके सम्बन्धमें इधर वैज्ञानिकोंका यह सिद्धान्त है, कि प्रकाश एक प्रकारकी तरङ्गवत् गति है । यह गति किसी ज्योतिष्मान् पदार्थके द्वारा ईथर वा आकाशद्रव्यमें उत्पन्न होती है और बढ़ती है । जलमें यदि पत्थर फेंका जाय, तो जहां पत्थर गिरता है वहां जलमें क्षोभ उत्पन्न होता है जिसमें तरंगें उठ कर चारों ओर बढ़ने लगती हैं । ठीक इसी प्रकार ज्योतिष्मान् पदार्थ द्वारा ईथर वा आकाशद्रव्यमें जो क्षोभ उत्पन्न होता है वह प्रकाशकी तरङ्गोंके रूपमें चलता है। यह आकाशद्रव्य विभु वा सर्वव्यापक पदार्थ है । यह पदार्थ जिस प्रकार ग्रहों और नक्षत्रोंके मध्य अंतरिक्षमें सर्वत्र भरा है उसी प्रकार ठोससे ठोस वस्तुओंके परमाणुओं और अणुओंके मध्यमें भी । अतः प्रकाशका वाहक पदार्थमें यही आकाशद्रव्य है । प्रकाशतरङ्गोंकी गति कल्पनातीत है। वे एक सेकण्डमें १८६००० मील के हिसाबसे चलती हैं। प्रकाशकी जो किरनें निकलती हैं, यद्यपि उन सबोंकी एक-सी गति है तो भी तरंगोंकी लम्बाईके कारण उनमें भेद होता है। तरंगे भिन्न भिन्न लम्बाईकी होती हैं। इससे किसी एक प्रकारकी तरङ्गोंसे बनी हुई किरनें दूसरे प्रकारकी तरङ्गोंसे बनी हुई किरनोंसे भिन्न होती हैं । यही भेद रंगोंके भेदका कारण है । जैसे, जिस तरङ्गका विस्तार '०००१६ इञ्च होता है, वह बैंगनी रंग और जिसका विस्तार ०००२४ इञ्च होता वह लाल रंग होता है । पहले न्यूटन आदि प्राचीन तत्त्वविदोंने प्रकाशको अणुमय वस्तुके रूपमें माना था, पर पीछे वह अखण्ड वस्तुकी तरङ्गोंके रूपका माना गया। इधर थोड़े दिनोंसे फिर अणुमय माननेकी प्रवृत्ति वैज्ञानिकोंमें दिखाई पड़ रही है।

(पु०) ३ रौद्र, धूप । इसका पर्याय द्योत और आतप है। ४ प्रदीप्त, स्पष्ट होना, साफ समझमें आना। पर्याय—

स्फुट, स्पष्ट, प्रकट, उल्वण, व्यक्त, प्रव्यक्त, उद्रिक्त। ५ प्रहास, हंसी ठट्ठा। ६ प्रकटन, गोचर होना। ७ विस्तार। ८ प्रसिद्ध। ९ विकाश। सांख्यके मतसे पुरुष प्रकाशस्वभावका है। प्रकृति इसके साथ प्रकाश अर्थात् पुरुषका योग होनेसे प्रकाश हुआ करता है।

विशेष विवरण प्रकृति, पुरुष और सांख्यदर्शनमें देखो।

वैष्णवशास्त्रके मतसे—आकार, गुण और लीलामें ऐक्य रह कर जब एक ही विग्रहका युगपत् अनेक स्थानोंमें आविर्भाव होता है तब उसे प्रकाश कहते हैं। जैसे, द्वारकामें श्रीकृष्ण प्रति मन्दिरमें ही पृथक् पृथक् रूपमें सर्वोको दिखाई देते थे। १० वैवस्वत मनुके एक पुत्रका नाम। ११ शिव, महादेव। १२ घोड़े की पीठ परकी चमक। १३ किसी ग्रन्थ या पुस्तकका विभाग।

(त्रि०) १४ प्रकाशित, जगमगाता हुआ। १५ विकसित, स्फुटित। १६ प्रकट, प्रत्यक्ष, गोचर। १७ अति प्रसिद्ध, सर्वत्र जाना सुना हुआ। १८ स्पष्ट, समझमें आया हुआ।

प्रकाशक (सं० त्रि०) प्रकाशयति प्र-काश-णिच्-ण्वुल्। १ प्रकाश देनेवाला। (पु०) २ सूर्य आदि। ३ कांस्य, कांसा। ३ सांख्यमतसिद्ध सत्त्वगुण। ४ वह जो प्रकट करे जैसे ग्रन्थप्रकाशक। ५ महादेवका एक नाम।

प्रकाशकज्ञातृ (सं० पु०) प्रकाशकस्य आतपस्य ज्ञाता। १ कुक्कुट, मुर्गा। (त्रि०) २ प्रकाशक ज्ञातृमात्र, प्रकाश जतानेवाला।

प्रकाशकाम (सं० त्रि०) सौन्दर्य वा सम्मान-अभिलाषी।

प्रकाशकार (हिं० पु०), प्रकाशक देखो।

प्रकाशता (सं० स्त्री०) प्रकाशस्य-भावः, तल-टाप्। प्रकाशका भाव या धर्म, प्रकाशत्व।

प्रकाशदेवी—काश्मीरकी एक रानी। इन्होंने प्रकाशिका विहारकी स्थापना की।

प्रकाशधर—तत्त्वचिन्तामणिटीकाके प्रणेता।

प्रकाशधर्म (सं० पु०) सूर्य।

प्रकाशधृष्ट (सं० पु०) धृष्ट नायकके दो भेदोंमेंसे एक। यह नायक प्रकृत रूपसे धृष्टता करता है, नायिकाके साथ साथ लगा करता है, सबके सामने संकोच त्याग कर हंसी ठट्ठा करता है, झिड़कने आदि पर भी नहीं मानता।

प्रकाशन (सं० त्रि०) प्रकाशयति प्र-काश-णिच्-ल्यु। १ प्रकाशकारक, प्रकाश करनेवाला। (पु०) २ विष्णुका एक नाम। ३ प्रकाशित करनेका काम, प्रकाशमें लानेका काम। ४ किसी ग्रन्थके छप जाने पर उसे सर्वसाधारणमें प्रचलित करनेका काम।

प्रकाशमति—चीनदेशवासी एक बौद्ध श्रमण। इनका चैनिक नाम था यूयनचो। भारतवर्षमें प्रकाशमति नामसे ही विख्यात थे। इनके माता पिता दोनों ही धनी और कुलीन घरानेके थे। इस प्रकार अच्छी अवस्था रहने पर भी इनके मनमें एकाएक वैराग्य-ज्ञानका सञ्चार हो आया। ६३८ ई०के किसी समय इन्होंने संसारधर्मका परित्याग कर भारतवर्ष आनेकी इच्छा प्रकट की। इसी उद्देश्यसे वे संस्कृत साहित्यकी आलोचनामें प्रवृत्त हो ता-हिं-सि मन्दिर पहुंचे। उपस्थित पाठ समाप्त होनेके बाद ये यतिधर्म और दण्डग्रहण कर जेतवन-सङ्घारामकी ओर अग्रसर हुए। इस प्रकार परिव्राजकके रूपमें इन्होंने तुखारराज्य, जलन्धर, महाबोधि (मगध), नालन्द, नेपाल, तिब्बत, काश्मीर, लाटदेश वाह्लिक आदि नाना राज्योंमें स्मृतिचिह्न और विहारादि दर्शनकी कामनासे पर्यटन किया। मध्यभारतके अमरावती नगरमें ६० वर्षकी उमरमें इनकी मृत्यु हुई।

प्रकाशमान (सं० त्रि०) १ प्रकाशयुक्त, चमकीला। २ प्रसिद्ध, मशहूर।

प्रकाशवत् (सं० त्रि०) प्रकाशनं विद्यतेऽस्य मतुप्, मस्य व। प्रकाशनयुक्त, चमकीला।

प्रकाशवर्ष—काश्मीरदेशवासी एक कवि। आप हर्षके पुत्र और कवि दर्शनीयके पिता थे। आपकी बनाई हुई किरातार्जुनीय टीकाका विषय मल्लिनाथने उल्लेख किया है।

प्रकाशवान (हिं० वि०) प्रकाशमान देखो।

प्रकाशवियोग (सं० पु०) केशवके अनुसार संयोगके दो भेदोंमेंसे एक।

प्रकाशसंयोग (सं० पु०) केशवके अनुसार वियोगके दो भेदोंमेंसे एक।

प्रकाशात्मन् (सं० पु०) प्रकाश आत्मा स्वरूपं देहो वा यस्य। १ सूर्य। २ विष्णु। (त्रि०) ३ व्यक्तस्वभाव।

प्रकाशात्मा—एक ग्रन्थकार, रामके शिष्य। इन्होंने मैत्रि-

उपनिषद्दीपिका नामक एक ग्रन्थकी रचना की है। प्रकाशात्मा यति वा स्वामी—एक नैयायिक। ये अनन्यानुभव स्वामीके छात्र थे। दक्षिणामूर्त्तिस्तोत्रार्थ-प्रतिपादकनिबन्ध वा मानसोल्लास, पञ्चपादिकाविवरण, लौकिकन्यायमुक्तावली, शारीरक मीमांसान्यायसंग्रह और ब्रह्मसूत्र नामक ग्रन्थ इन्हींके रचित हैं।

प्रकाशादित्य—१ लघुमानसोदाहरणके प्रणेता। २ एक प्राचीन हिन्दूराजा। इनके चलाये हुए जो सिक्के पाये गये हैं उन पर अश्वचिह्न अङ्कित है।

प्रकाशानन्द ( सं० पु० ) १ प्रबोधानन्द देखो। २ देहरादूनके रहनेवाले एक कवि। इनका जन्म १६१८ संवत्में हुआ था। इन्होंने "श्रीरामजीका दर्शन" नामक ग्रन्थ बनाया था।

प्रकाशानन्द—एक विख्यात पण्डित। इनका दूसरा नाम मल्लिकार्जुन यतीन्द्र था। ताराभक्तितरङ्गिणी, महालक्ष्मीपद्धति, वेदान्तसिद्धान्तमुक्तावली, श्रीविद्यापद्धति और उनके गुरु सुभगानन्द-आरब्ध मनोरमा नामक तन्त्रराजटीकाका अवशिष्टांश सम्पूर्ण करके यशोभागी हुए थे। ये ज्ञानानन्दके शिष्य तथा नाना दीक्षित और महादेव सरस्वतीके गुरु थे।

२ प्रयोगमुखटीकाके रचयिता।

प्रकाशित (सं० त्रि०) प्रकाशो जातोऽस्येति प्रकाश-तारकादित्वात् इतच्, वा प्र-काश-णिच्-क्त। १ प्रकाशविशिष्ट, चमकता हुआ। २ जिस पर प्रकाश पड़ रहा हो। ३ जो प्रकाशमें आ चुका हो। भावे-क्त। (क्ली०) ४ प्रकाश। ५ शोभित। ६ दीपित। ७ प्रस्फुटित। ८ उद्भावित।

प्रकाशिता (सं० स्त्री०) प्रकाशिनो भावः, तल्-टाप्। प्रकाशित्व, प्रकाशका भाव या धर्म।

प्रकाशिन् ( सं० त्रि० ) प्रकाश-अस्त्यर्थे इनि। प्रकाशयुक्त, जिसमें प्रकाश हो।

प्रकाशीकरण ( सं० क्ली० ) अप्रकाशः प्रकाशकरणं, अभूततद्भावे च्वि। जो अप्रकाश था उसका प्रकाश।

प्रकाशेतर ( सं० पु० ) प्रकाशादितरः। प्रकाशभिन्न, अप्रकाश।

प्रकाश्य ( सं० त्रि० ) प्र-काशि कर्मणि यत्। प्रकाशनीय, जाहिर करने योग्य।

प्रकाश्य ( हिं० क्रि०-वि० ) प्रकट रूपसे, स्पष्टतया।

प्रकिरण ( सं० क्ली० ) प्रक्षेप, फेंकना।

प्रकीर्ण ( सं० क्ली० ) प्रकीर्यते स्मेति प्र-कृ-विक्षेपे क्त। १ ग्रन्थांश, अध्याय, प्रकरण। २ चामर, चँवर। ३ पूतिकरञ्ज, दुर्गन्धवाला करंज। ४ उच्छृङ्खल, उद्दण्ड। ५ फुटकर कविता। ६ उन्मत्त, पागल। (त्रि०) ७ विक्षिप्त, छितराया हुआ। ८ विस्तृत, फैला हुआ। ६ मिश्रित, मिला हुआ। १० नाना प्रकारका। ११ विभिन्न जातीय, नाना जातिका

प्रकीर्णक (सं० क्ली०) प्रकीर्ण स्वार्थे-कन्। १ चामर, चँवर। २ अध्याय, प्रकरण। ३ विस्तार। ४ वह जिसमें तरह तरहकी चीजें मिली हों, फुटकर। ५ अनुक्त प्रायश्चित्त, वह पाप जिसके प्रायश्चित्तका ग्रन्थोंमें उल्लेख न हो, फुटकर पाप। प्रकीर्ण संज्ञायां कन्। ६ तुरङ्गम, घोड़ा।

प्रकीर्णकेशी ( सं० स्त्री० ) दुर्गा।

प्रकीर्त्तन ( सं० क्ली० ) १ घोषण, घोषण करना। २ उच्चैःस्वरसे नामगान, जोर जोरसे कीर्त्तन करना।

प्रकीर्त्ति ( सं० स्त्री० ) १ प्रशस्ति, प्रशंसा। २ प्रसिद्धि, ख्याति। ३ घोषणा।

प्रकीर्त्तित (सं० त्रि०) प्रकीर्त्त्यते स्मेति प्र-कॄत्-क्त। कथित, कहा हुआ।

प्रकीर्य ( सं० पु० ) प्रकीर्यते इति प्र-कृ-यक्। १ करञ्जभेद, दुर्गन्धवाला करञ्ज। २ घृतकरञ्ज। ३ रीठाकरञ्ज। (त्रि०) ४ विक्षिप्य। ५ व्याप्य।

प्रकुञ्ज ( सं० पु० ) फलरूप मानभेद, आठ तोले या एक एक पलका मान।

प्रकुपित ( सं० त्रि० ) प्र-कुप-क्त। १ अतिशय क्रुद्ध, जो बहुत क्रुद्ध हो। २ जिसका प्रकोप बहुत बढ़ गया हो।

प्रकुल ( सं० क्ली० ) प्रकर्षेण कोलति राशीकरोति मैत्रीकरोति वेति, प्र-कुल-क। प्रशस्त देह, सुन्दर शरीर।

प्रकुष्माण्डी ( सं० स्त्री० ) दुर्गा।

प्रकृत ( सं० त्रि० ) प्रक्रियते स्मेति प्र-कृ-क्त। १ अधिकृत। २ आरब्ध। ३ प्रकरणप्राप्त। ४ निर्मित, रचित। ५ यथार्थ, वास्तविक। ६ प्रकर्षरूपसे कृत। ७ अविकृत। ८ प्रकान्त।

प्रकृतता ( सं० स्त्री० ) १ याथार्थ्य। २ प्रकृतका भाव। ३ आरम्भ, आरब्धता। ४ तर्कादिका याथार्थ्य-निरूपण।

प्रकृति (सं० स्त्री०) प्रक्रियते कार्यादिकमनयेति, प्र-कृ-क्तिन्। १ स्वभाव, मिज़ाज। २ मूल वा प्रधान गुण जो सदा बना रहे, तासीर। ३ योनि। ४ लिङ्ग। ५ स्वामी, अमात्य, सुहृद, कोष, राष्ट्र, दुर्ग और बल ये सप्त अङ्ग हैं। इनका दूसरा नाम राज्य भी है। ६ धर्माध्यक्षादि सप्त प्रकृति—

"धर्माध्यक्षो धनाध्यक्षः कोषाध्यक्षश्च भूपतिः।
दूतः पुरोधा दैवज्ञः सप्त प्रकृतयोऽभवन्॥" (मनु)

धर्माध्यक्ष, धनाध्यक्ष, कोषाध्यक्ष, भूपति, दूत, पुरोधा और दैवज्ञ ये सप्त प्रकृति हैं। ७ शिल्पी। ८ शक्ति। ९ योषित्। १० परमात्मा। ११ आकाशादि भूतपञ्चक। १२ करण। १३ गुह्य। १४ जन्तु। १५ छन्दोभेद। इस छन्दके प्रति चरणमें २१ अक्षर रहते हैं। १६ माता। १७ प्रत्ययनिमित्त शब्दभेद। जिसमें प्रत्यय हो, उसे प्रकृति कहते हैं। प्रकृतिके बाद ही प्रत्यय हुआ करता है। नाम और धातुके भेदसे प्रकृति दो प्रकारकी है। नाम शब्दका अर्थ है 'प्रातिपदिक'। नाम और धातु यही दो प्रकृति हैं।

प्रकृति भिन्न प्रत्यय हो नहीं सकता। जो आगमादि होता है, उसे प्रत्यय कहते हैं। शब्दशक्तिप्रकाशिकामें इसके विचारादिका विशेष विवरण लिखा है। विस्तार हो जानेके भयसे यहां कुछ नहीं लिखा गया।

प्रकर्षेण सृष्ट्यादिकं करोतीति प्र-कृ कर्त्तरि क्विप्। १८ भगवान्की मायाख्या शक्ति। यह परा अपराभेदसे दो प्रकारकी है—पराप्रकृति और अपराप्रकृति।

ब्रह्मवैवर्त्तपुराणके प्रकृतिखण्डमें लिखा है, कि प्रकृति पांच प्रकारकी हैं।

"गणेशजननी दुर्गा राधा लक्ष्मीः सरस्वती।
सावित्री च सृष्टिविधौ प्रकृतिः पञ्चमी स्मृता।"
(ब्रह्मवैवर्त्तपु०)

गणेशकी माता दुर्गा, राधा, लक्ष्मी, सरस्वती और सावित्री सृष्टिविधानमें यही पांच प्रकृति नामसे प्रसिद्ध हैं। प्रकृति शब्दकी नामनिरुक्ति इस प्रकार है—

"प्रकृष्टवाचकः प्रश्च कृतिश्च सृष्टिवाचकः।
सृष्टौ प्रकृष्टा या देवी प्रकृतिः सा प्रकीर्त्तिता॥"
"गुणे प्रकृष्टे सत्त्वे च प्रशब्दो वर्त्तते श्रुतौ।
मध्यमे रजसि कृश्च तिशब्दस्तामसः स्मृतः॥
त्रिगुणात्मस्वरूपा या सर्वशक्तिसमन्विता।
प्रधाना सृष्टिकरणे प्रकृतिस्तेन कथ्यते॥
प्रथमे वर्त्तते प्रश्च कृतिश्च सृष्टिवाचकः।
सृष्टेराद्या च या देवी प्रकृतिः सा प्रकीर्त्तिता॥"
(ब्रह्मवैवर्त्त पु० प्रकृतिख०)

प्र शब्दका अर्थ प्रकृष्टवाचक और कृति शब्दका अर्थ सृष्टिवाचक है। जो देवी सृष्टिविषयमें प्रकृष्टा हैं, वे ही प्रकृति हैं अर्थात् जो सृष्टि करनेमें समर्थ हैं, उन्हींको प्रकृति कहते हैं। अथवा प्र शब्दका अर्थ सत्त्व, कृ शब्दका रजः और ति शब्दका अर्थ तमः है। जो इन तीन गुणोंकी स्वरूपा, सर्वशक्ति-समन्विता और सृष्टि करनेमें प्रधान हैं, वे ही प्रकृति हैं। अथवा प्र शब्दका अर्थ रहना और कृति शब्दका अर्थ सृष्टि है। जो देवी सृष्टिके पहले वर्त्तमान थीं, उन्हींका नाम प्रकृति है। जब भगवान्ने इस जगत्की सृष्टि की, तब वे योग द्वारा दो भागोंमें विभक्त हुए थे, दक्षिणाङ्गमें पुरुष और वामाङ्गमें प्रकृति। अतएव यह प्रकृति ब्रह्मस्वरूपा, नित्या और सनातनी है।

दुर्गा प्रभृति जिन पांच प्रकृतियोंकी कथा ऊपर लिखी गई है, उनके स्वरूप और लक्षणका विषय ब्रह्मवैवर्त्त-पुराणके प्रकृतिखण्डमें सविस्तार लिखा है। विस्तार हो जानेके भयसे यहां नहीं लिखा गया।

पुरुषके नामके पहले प्रकृति नामका उच्चारण करना होता है। यदि कोई पुरुषका नाम पहले उच्चारण करके पीछे प्रकृतिका नाम ले, तो उसे मातृगमनतुल्य पाप होता है। (ब्रह्मवैवर्त्तपु० श्रीकृष्णजन्मख० ५० अ०)

सत्त्व, रजः, और तमोगुणकी साम्यावस्थाका नाम प्रकृति है। भावप्रकाशमें लिखा है, कि प्रकृतिके कोई कारण नहीं है, इसीसे इसको प्रकृति कहते हैं। महदादि प्रकृतिके विकार वा कार्य हैं।

"प्रकृतेः कारणायोगान्मता प्रकृतिरेव सा।
महत्तत्त्वादयः सप्त शक्तेर्विकृतयः स्मृताः॥"
(भावप्र०)

जब सत्त्व, रजः और तमोगुण समभावमें रहते हैं, तब उसे मूलप्रकृति कहते हैं। भावप्रकाश और सुश्रुत-प्रभृतिमें प्रकृतिका विवरण जो लिखा है, वह सांख्यमतके जैसा है, इसीसे उसका विषय यहां नहीं लिखा गया।

अभी अति संक्षिप्तभावमें सांख्यमतानुरूप प्रकृतिका विषय दिया जाता है।

प्रकृति ही जगत्‌के मूल वा बीज है। प्रकृतिसे ही विश्वब्रह्माण्ड उत्पन्न हुआ है। प्रकृतिकी जब विकृति अवस्था है, तब ही जगत् अवस्था है अर्थात् प्रकृतिके विकार वा परिणामसे ही इस जगत्‌की उत्पत्ति हुई है। प्रकृतिकी जब तक स्वरूपावस्था है, तब प्रलयावस्था है। प्रकृतिके दो प्रकारका परिणाम है, स्वरूपपरिणाम और विरूप-परिणाम। स्वरूप-परिणाममें प्रकृति-अवस्था अर्थात् अव्यक्तावस्था है। विरूप परिणाममें यही जगद-वस्था है। प्रकृतिके जब विरूप परिणाम होता है, तब इस जगत्‌का आविर्भाव और जब स्वरूपपरिणाम होता है, तब ही जगत्‌का ध्वंस हो कर प्रलय हुआ करता है। इस प्रकार प्रकृतिके स्वरूप और विरूप परिणामसे जगत्‌का आविर्भाव और फिर तिरोभाव होता है। प्रकृति ही जगत्‌का आदि कारण या जगत्‌का बीज है। सृष्टिकी पूर्वावस्था, प्रकृति वा अव्यक्त तत्त्व अत्यन्त दुर्लक्ष्य, व्यापक और शब्दस्पर्शादि गुणवर्जित है। अतएव प्रकृतिका स्वरूप कैसा है, इसका पता लगाना बहुत कठिन है। संसारी पुरुषोंके लिये मूलप्रकृति और उसके निजका असंसारीरूप निराकरण करना बड़ा ही कठिन है। जिसने कभी दूध नहीं देखा है, केवल घी ही देखा है, वैसे व्यक्तिको घीकी प्रकृति अर्थात् उत्पत्तिस्थान दूधके आकारका अनुभव कराना जैसा कठिन है, वैसा ही वर्त्तमान जगद्द्रष्टा साधारण जीवको इसके मूल प्रकृतिके स्वरूपका अनुभव कराना एक प्रकार दुःसाध्य है।

प्रकृति और पुरुषका विषय रूपकभावमें इस प्रकार वर्णित है। प्रकृतिको कुलकामिनी और संसारी पुरुषको स्वामी बतलाया गया है। प्रकृति अपने स्वामी-पुरुषके निकट आत्मशरीर हमेशा आवृत रख कर हर्षशोकादि प्रकट करती है। पुरुष भी उस आवृताङ्गीके वृथा आलिङ्गनसे मुग्ध हो कर वृथा हर्षशोकादि अनुभव करते हैं। इस अवस्थामें यदि कोई प्रकृतिका स्वरूप जानना चाहे तो उनका यह अभिप्राय सहजमें पूर्ण होगा।

पहले अधिकारी होना पड़ेगा। अधिकारी होनेमें श्रवण, मनन और निदिध्यासनकी आवश्यकता है। श्रवणादि द्वारा धीरे धीरे चित्तप्रसाद उपस्थित होगा। चित्त जब अति सुप्रसन्न अर्थात् निर्मल होगा, तब प्रकृतिका आलिङ्गन अर्थात् विषयानुभवजनित सुख अच्छा नहीं लगेगा। उस समय ये सब सुख सुख नहीं समझे जायंगे, प्रत्युत किस प्रकार इसका परिहार हो, किस प्रकार इसके आक्रमणसे रक्षा मिले, इसी प्रकारकी चेष्टा उत्पन्न होगी। जब यह देखा जाय, कि चित्त दुःखमिश्रित सांसारिक सुखसे अत्यन्त विरत हो गया है और मैं क्या हूं, इस प्रश्नका प्रत्युत्तर पानेके लिये व्याकुल हो रहा है, तभी जानना चाहिये, कि प्रकृति देखनेका अधिकार हुआ है। उस समय प्रकृतिको देखनेकी जो चेष्टा होगी, वह विफल नहीं जायगी।

यहां यह कह देना आवश्यक है, कि प्रकृति इन्द्रियज्ञानका गोचर नहीं है। प्रकृति दर्शनके लिये केवल तीन उपाय निर्द्धारित हैं, श्रवण, मनन और निदिध्यासन। प्रकृति-परिज्ञानके निमित जो सब आप्तवाक्य हैं, उनका अर्थावधारण करनेका नाम श्रवण, अवधृत अर्थको अनुकूल-युक्ति द्वारा दृढ़ अर्थात् अविचाल्य करनेका नाम मनन और उस दृढ़कृत अर्थका निरन्तर ध्यान करनेका नाम निदिध्यासन है। यह निदिध्यासन-सांख्यमें तत्त्वाभ्यास नामसे ख्यात है। तत्त्वाभ्यास बारम्बार करते करते चित्तका जड़त्व विनाश हो कर सत्त्वोत्कर्ष होता है और मनकी प्रकाशशक्ति बढ़ती है।

प्रकृति-परिज्ञानके लिये शास्त्रमें ये सब आप्तवाक्य सन्निवेशित हैं—"नेदममूलं भवति" "सन्मूलाः सौम्येमाः प्रजाः।" (श्रुति) अर्थात् जो जो वस्तु उत्पन्न होती है, वही वही वस्तु प्रजा है। जो जो वस्तु प्रजा है, वही वही वस्तु जन्मवान् है। जिसकी पैदाइश है, उसका मूल है। वह मूल क्या है? वही मूल प्रकृति है, प्रकृति मूलकारणकी संज्ञा है और कुछ भी नहीं है। यह मूल सत्त्वादि तीनों द्रव्योंका समाहार है। श्रुतिमें लिखा है,—

"अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वीः प्रजाः सृजमानां नमामः।
अजा ये तां जुषमाणां भजन्ते जहत्येनां भुक्तभोगां नुमस्तान्॥"
(श्रुति)

'लोहित' रजः 'शुक्ल' सत्त्व और 'कृष्ण' तमः ये ही

सम्मिलित तीन द्रव्य आदि तत्त्व वा मूल हैं। उसी मूलसे इस असंख्य विचित्र प्रजाकी उत्पत्ति हुई है। जिस प्रकार पिता माताका अधिकांश गुण सन्तानोंमें रहता है, उसी प्रकार प्रकृत्युत्पन्न जगत्‌में उसके गुण संक्रान्त हुए हैं।

'सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः' सत्त्व, रज और तम नामक तीनों द्रव्योंकी साम्यावस्था है अर्थात् उक्त तीनों द्रव्य जब समभावमें वा अन्यूनातिरिक्त भावमें रहते हैं, तब उन्हें प्रकृति कहते हैं। प्रकृति, प्रधान, अव्यक्त, जगद्योनि, जगद्बीज ये सब एक पर्यायशब्द हैं। जब उनकी न्यूनाधिकता घटती है अर्थात् एक प्रवृद्ध हो कर दूसरेको अभिभूत करता है, तब थोड़ा थोड़ा करके उसका नाना परिणाम आरम्भ होता है। प्रकृतिके इस प्रकार परिणाम आरम्भ होनेसे प्रथम परिणाम महत्, द्वितीय अहंकार और तृतीय इन्द्रिय तथा पञ्चतन्मात्र कहलाता है। इस प्रकार प्रकृतिके परिणामसे जगत्‌की उत्पत्ति हुई है। प्रकृति क्षणकालमात्र भी परिणत हुए विना नहीं रह सकती। 'ना परिणम्य क्षणमप्यवतिष्ठते' इसीसे वे सर्वदा परिणता होती हैं।

शास्त्रका तात्पर्य यह है, कि सत्त्व, रज, और तमः इन तीन सम्मिलित द्रव्यों वा तीन अवयवयुक्त एक अनश्वर द्रव्यका पारिभाषिक नाम प्रकृति है। ये अनादि और अनन्त हैं। प्रकृति गुणपदार्थ है वा द्रव्यपदार्थ? इसके उत्तरमें शास्त्रने कहा है, कि प्रकृति द्रव्यपदार्थ है। सत्त्व, रजः और तमः ये तीनों ही यदि द्रव्य हों, तो इन्हें गुण क्यों कहते? इसका कारण यह है, कि शास्त्रकारगण उपकरणद्रव्यको गुण और अङ्ग कहा करते हैं। सत्त्वादि द्रव्य भी आत्माके सुख-दुःखके उपकरण हैं, इसी कारण वे गुण हैं। पशु रस्सीसे बांधे जाते हैं और रस्सीके नहीं रहने पर वे खुले रहते हैं, इस कारण रस्सी गुण है। पुरुष भी सत्त्वादिगुणसे बद्ध और तद्विच्छेदसे मुक्त होते हैं, उसीके अनुसार सत्त्वादि गुण हैं। पुरुषरूप पशु इससे बांधे जाते हैं, इस कारण इसका गुण नाम पड़ा है।

जिस प्रकार सूक्ष्मतम बीजसे फलपत्रादिसम्पन्न प्रकाण्ड वृक्ष उत्पन्न होता है, उसी प्रकार जगद्बीज प्रकृतिसे यह विशाल ब्रह्माण्डरूपी वृक्ष उत्पन्न हुआ है।

प्रकृतिके परिणाम अर्थात् जगतीस्थ पदार्थोंके कार्य कारण प्रभावकी परीक्षा करनेसे उससे चार सत्य उपलब्ध होते हैं। प्रथम—कारणद्रव्यका जो कुछ गुण है, वह कार्यद्रव्यमें संक्रमित होता है,—जिस प्रकार मट्टीके समस्त गुण तदुत्पन्न घटमें अनुक्रान्त होते हैं। द्वितीय—जो जब विनष्ट होता है, वह उस समय स्वीय कारणमें ही विलीन हो जाता है। दीप बुझ गया, परन्तु वह शिखाकार अग्निपिण्ड कहां गया? मालूम होता है, कि हवा लगने पर वा हवाके नहीं रहने पर वह बुझ गया। बुझ जाने पर इस व्यापारके प्रति प्रणिधान करनेसे देखा जाता है, कि जो वायु प्रज्वलनका कारण है, दीप नामक अग्निपिण्ड उसी कारण वायुमें लीन हो गया है, इसके सिवा और कुछ भी नहीं है। अतएव जो जब विनष्ट होता है, वह उस समय अपने कारणमें ही विलीन हो जाता है। कारणमें विलीन होना—कारणापन्न होना ही विनाश है। तृतीय—कार्यकी अपेक्षा कारणकी सूक्ष्मता है। न्यग्रोधवृक्षका कारणीभूत न्यग्रोध बीज है, उसकी अपेक्षा वह बहुत ही सूक्ष्म है। चतुर्थ—कार्य अपने कारणको आयत्त नहीं कर सकता, किन्तु कारण कर सकता है। इन्हीं चारों नियमोंसे प्रकृतिज्ञानकी उपयुक्त युक्ति उत्पन्न होती है। प्रकृतिकी सूक्ष्मता, व्यापकता, उसका अस्तित्व और स्थिति प्रकार जाननेके लिये योगबल और उसका साधन आवश्यक है, अन्यथा प्रकृतिका स्वरूप किसी हालतसे जाना नहीं जा सकता।

यहां तक शास्त्र और युक्ति द्वारा जो कुछ दिखलाया गया, उससे मालूम होता है, कि आत्मा (पुरुष) भिन्न आब्रह्म स्तम्ब पर्यन्त समस्त जगत् प्रकृति है। मूल प्रकृति अति सूक्ष्म और आदिम है। उस आदिम प्रकृतिने क्रमशः विकृत हो कर इस असीम ब्रह्माण्डकी सृष्टि की है और अभी भी वे ब्रह्माण्डाकारमें अवस्थान करते हैं। जगत्‌की मूल या अव्यक्त अवस्थाका नाम प्रकृति और व्यक्तावस्था वा सविकार अवस्थाका नाम जगत् है। प्रकृतिका अर्थ इसके सिवा और कुछ नहीं हो सकता। प्रकृतिके अवस्थागत भेदके अनुसार प्रकृतिका धर्म वा स्वभाव अत्यन्त पृथक् है। उसको अव्यक्तावस्थामें

किसी विशेष धर्मका प्रकाश नहीं रहता। जितने परिणाम होते हैं उतने ही भिन्न भिन्न धर्म प्रकट हुआ करते हैं। प्रकृति जाननेका एक और संकीर्ण उपाय है। वह यों है,—कृत्रिम और अकृत्रिम जो कुछ दृश्य है उसका मूल स्थूलभूत है। स्थूलभूतका मूल सूक्ष्मभूत, सूक्ष्मभूतका मूल अहंतत्त्व, अहंतत्त्वका मूल महत्तत्त्व और जो महत्तत्त्वका मूल है, वही प्रकृति है।

प्रकृतिका साधर्म्य और वैधर्म्य पहले ही कहा जा चुका है। जगत्‌की अव्यक्तावस्था प्रकृति और उसकी व्यक्तावस्था जगत् है। अव्यक्तावस्थाका धर्म व्यक्तावस्थाके धर्मसे पृथक् है। त्रिगुणात्मिका प्रकृतिकी दो अवस्थाके समस्त धर्मोंको दो श्रेणी करके समझना होगा। एक श्रेणीमें साधारण धर्म और दूसरी श्रेणीमें असाधारण धर्म है। सांख्यशास्त्रका स्थूल सिद्धान्त यह है, कि कितने धर्म ऐसे हैं जो व्यक्तावस्थामें रहते हैं, अव्यक्तावस्थामें नहीं रहते और कितने धर्म ऐसे हैं जो अव्यक्तावस्थामें ही रहते हैं, व्यक्तावस्थामें नहीं रहते। फिर बहुतसे धर्म ऐसे भी हैं जो दोनों ही अवस्थामें रहते हैं। जो केवल अव्यक्तावस्थामें रहते हैं, व्यक्तावस्थामें नहीं रहते, वे अव्यक्तावस्थाके असाधारण धर्म हैं। इसी प्रकार व्यक्तावस्थाके सम्बन्धमें जानना चाहिये। फिर जो सभी अवस्थाओंमें रहते, वे प्रकृति और विकृति इन दोनों ही अवस्थामें रहते हैं। वे प्रकृति और विकृति इन दोनों अवस्थाओंके साधारण धर्म हैं। यह भी स्मरण रखना होगा, कि जो अव्यक्तावस्थाका साधर्म्य है, वह व्यक्तावस्थाका वैधर्म्य और जो व्यक्तावस्थाका साधर्म्य है, वह अव्यक्तावस्थाका वैधर्म्य है।

व्यक्तावस्थाका साधर्म्य—प्रत्येक व्यक्त सहेतुक, अनित्य, अव्यापी, सक्रिय, अनेक और आश्रित अर्थात् कारणद्रव्यका आश्रय किये हुए है; लिङ्ग, सावयव और परतन्त्र अर्थात् कारणके अधीन है। ये सब व्यक्तावस्थाके साधर्म्य और अव्यक्तावस्थाके वैधर्म्य हैं।

अव्यक्तावस्थाका साधर्म्य—अहेतुक, नित्य, व्यापक, निष्क्रिय, अनाश्रित, अलिङ्ग, निरवयव और अपरतन्त्र अर्थात् कारणके अधीन नहीं है। ये सब अव्यक्तावस्थाके साधर्म्य और व्यक्तावस्थाके वैधर्म्य हैं। दोनों अवस्थाके साधर्म्य त्रैगुण्य हैं अर्थात् गुणत्रयकी अवस्थिति, अविवेकिता, विषय, सामान्य, प्रसवधर्मी हैं। ये सब व्यक्तावस्थामें भी हैं और अव्यक्तावस्थामें भी। इन सब धर्मोंके प्रकृतिकी स्वरूप शक्तिमें आरूढ़ रहनेके कारण इनके द्वारा केवल प्रकृतिका अवस्थाभेद और आत्माकी स्वतन्त्रता निर्णीत होती है। किन्तु जिससे आत्माकी भोगसिद्धि होती है, जगत्‌का कार्य सुचारुरूपसे चलता है, वह धर्म उसकी अवयवशक्तिमें अवस्थित है।

अवयवशक्तिमें कौन कौन धर्म अवस्थित है, उसका विषय नीचे लिखा जाता है। प्रकृतिके एक अवयवका नाम सत्त्व है। यह सत्त्व लघुप्रकाश और सुखशक्तिविशिष्ट है। प्रसन्नता, स्वच्छता, प्रीति, तितिक्षा और सन्तोषादि अनेक भेद रहने पर भी उन्हें सामान्यतः सुखात्मक कहा गया। एक दूसरा अवयव रज है। यह रज गुरुलघुका समावेशसाधक, उपष्टम्भक, बाधा और बलका समावेशकारक, चलनशील और दुःखात्मक है। इसके भी शोकादि नाना भेद हैं। तीसरे अवयवका नाम तम है। यह तम गुरु, आवरक अर्थात् प्रकाशका प्रतिबन्धक और मोहरूपी है। इस तमोगुणकी निद्रा, तन्द्रा, आलस्य, बुद्धिमान्द्य आदि अनेक भेद रहने पर भी संक्षेपमें इसे मोहात्मक कहा गया है।

उक्त गुणान्वित तीनों द्रव्य जब समभागमें रहते हैं, तब प्रकृति पदाभिधेय और वर्णनातीत है। वैषम्य वा विकृतसे आरम्भ होने पर प्रकृतिमें वह धर्म उद्भूत वा प्रव्यक्त और वर्णनीय हुआ करता है। इसीसे सत्त्वादि-द्रव्यके क्रमानुयायी अन्य नाम शुक्ल, रक्त और कृष्ण रखे गये हैं।

सांख्याचार्योंका सिद्धान्त है, कि प्रकृतिके त्रिगुणतानिबन्धन जगत्‌की प्रत्येक वस्तु त्रिगुण है। पूर्वोक्त धर्मसमूह अर्थात् सुख, दुःख, मोह, प्रकाश, प्रवृत्ति, नियमन, लघु, चल और गुरु ये सब धर्म जगत्‌की प्रत्येक वस्तुमें हैं'। यहां तक, कि एक सामान्य तृणशरीरमें भी वे सब गुण थोड़ा बहुत करके जरूर हैं। ऐसे तारतम्यका कारण गुणसंयोगका तारतम्य है। जगत्‌में जो त्रैगुण्य देखा जाता है, प्रकृतिका त्रैगुण्य ही उसका कारण है। प्रकृति ही समस्त जगत्‌का

कारण और जगत् उसका कार्य है। कारणमें जो नहीं रहता, कार्यमें उसका रहना बिलकुल असम्भव है। ऊपर कहे गये तीनों गुणोंके धर्मके अतिरिक्त और भी अनेक विशेष धर्म हैं। उन्हीं धर्मोंके रहनेसे जगत्‌की ऐसी विचित्रता है। वह धर्म अभिभाव्य और अभिभावक भाव है। जितने गुण हैं, सभी एक दूसरेको अभिभूत करते हैं और सभी आपसको बाधा देनेकी चेष्टा करते हैं—यही भाव है। सत्त्वके प्रबल होनेसे यथासम्भव रज और तम अभिभूत होता है। तम प्रबल हो कर सत्त्व और रजको अभिभव करता है। इस प्रकार एक दूसरेको अभिभव करनेका नाम अभिभाव्य अभिभावक भाव है। सत्त्वादि तीनों गुण एक दूसरेके अभिभाव्य और अभिभावक हैं अथच एक दूसरेके सहचर हैं। एक दूसरेको छोड़ नहीं सकता। तम है, सत्त्व नहीं है, वा सत्त्व है, तम नहीं है, ऐसा नहीं होता। तीन तीनोंके ही सहचर हैं। समस्त वस्तु त्रिगुण तो हैं, पर समत्रिगुण नहीं हैं। समान तीन गुण जगदवस्थामें नहीं रहता। न्यूनाधिक भावमें रहनेसे ही जगत्‌की ऐसी विचित्रता है।

प्रकृतिका परिणाम।—पहले ही कहा जा चुका है, कि प्रकृति परिणामिनी है प्रकृति परिणता हुए बिना क्षणकाल भी ठहर नहीं सकती। जब जगत् नहीं था, तब प्रकृतिकी वह अवस्था महाप्रलय, अव्यक्त और प्रधान कहलाती थी। किन्तु उस अवस्थामें भी प्रकृतिके परिणामका विराम नहीं था। परिणामवादी कपिलका कहना है, कि परिणाम दो प्रकारका है, सदृशपरिणाम और विसदृश परिणाम। परिणाम, परिवर्त्तन, अवस्थान्तर, स्वरूप-प्रच्युति ये सब एक ही अर्थमें व्यवहृत होते हैं। महाप्रलयकालमें जो परिणाम होता है वह सदृशपरिणाम है। सत्त्व सत्त्वरूपमें, रजः रजोरूपमें और तमः तमोरूपमें जो परिणत होता है, उसे सदृशपरिणाम कहते हैं। जब विसदृश परिणाम आरम्भ होता है, तभी जगत् रचनाका आरम्भ है। जगत् अवस्थाके आने पर प्रकृति नये नये विसदृश परिणाम प्रसव करती है। विसदृशपरिणामका विवरण यह है, कि महत् तन्मात्र उत्पत्ति और उसीके स्थलभूत प्रभृतिके फलसे विभिन्न वस्तु उत्पन्न होती है।

उक्त दो प्रकारके परिणाम सर्वकालके निमित्त-नियमित हैं। अति दूर अतीतकालसे अनन्त भविष्यकालका निमित्त-नियमित है। स्वाभाविक वा सहज जान कर जिसे अपरिणामी समझते हैं, वह भी यथार्थमें अपरिणामी नहीं है। चन्द्र, सूर्य, जल, वायु आदि इनमेंसे कोई भी अपरिणामी नहीं है। पर हां, वे सब प्राकृतिक जड़ पदार्थके परिणाम हैं, अत्यन्त मृदु और सूक्ष्म हैं। वस्तुका तीव्र परिणाम अति शीघ्र अनुभूत होता है। चन्द्र सूर्य आदि मृदु परिणाममें आवद्ध रहनेके कारण उनका परिणाम अनुभवगोचरमें तो नहीं आता, पर युक्तिगोचरमें अवश्य आता है। मृदु परिणामकी चरमसीमा ही सदृश परिणाम जाननेका दृष्टान्त है। तीव्र परिणामकी इतनी तीव्रता है, कि पूर्वक्षणमें समुत्पन्न वस्तुका परिणाम परक्षणमें ही अनुभूत होता है। फिर मृदु परिणामकी इतनी मृदुता है, कि कई शताब्दी तक उसकी कुछ भी उपलब्धि नहीं होती।

प्रकृतिके विशेष विशेष परिणामका नाम जन्म, मृत्यु, जरा, उत्पत्ति, स्थिति, लय, बाल्य, यौवन, वार्द्धक्य, जीर्णता,नवता, मध्यता और दृढ़ता इत्यादि है। कल सूर्यको हमने जिस अवस्थामें देखा था, आज उसकी वह अवस्था नहीं है, परिणाम हो गया है। आदिसर्गकालमें पृथिवीके प्राणीका जैसा स्वभावादि था, तथा कपिलके समय जैसा था, आज हम लोगोंके समय वैसा नहीं है, परिवर्त्तन हो गया है। अधिक क्या कहा जाय, परिणामस्वभावा प्रकृतिके, तदुत्पन्न पृथिवी और तदाश्रित स्थावर जङ्गमात्मक वस्तुके अनिर्वाच्य परिणामकी कथाका मन ही मन विचार करना भी कठिन व्यापार है।

सांख्यशास्त्रका सिद्धान्त है, कि प्रकृति जड़ा, अस्वाधीना अथच जगत्‌की निर्माणकर्त्री है। इस सिद्धान्त पर विरुद्धवादियोंका कहना है, कि जड़वस्तु आप ही आप प्रवृत्त नहीं होती। यद्यपि कोई जड़ कभी भी आप ही आप प्रवृत्त नहीं होती, तो भी उसकी यह प्रवृत्ति अनियमित अर्थात् शृङ्खलाहीन है। ज्ञानशक्ति नहीं रहनेसे कोई भी कभी नियमित कार्य नहीं कर सकता। इस प्रकार सुकौशलसम्पन्न जगत्‌का निर्माण क्या इच्छादि गुणशून्य जड़स्वभावा प्रकृति द्वारा सम्भव है? ज्ञानशून्या प्रकृतिके

इसकी कली होने पर अब तक वह विशृङ्खल हुआ रहता अथवा नियमितरूपसे चन्द्र सूर्यादि परिभ्रमण नहीं कर सकते। मनुष्यका पुत्र मनुष्य और वृक्षका अंकुर वृक्ष न हो कर कुछ औरका और होता। अतएव जगत्की विचित्रता देख कर यह अनुमान करना होगा, कि इसके मूलमें अव्याहतेच्छ ज्ञानसम्पन्न सर्वशक्तिमान् कोई एक कर्तृपुरुष अधिष्ठाता वा नियामक हैं। वे ही प्रकृतिके द्वारा सुनियमसे जगत्की सृष्टि और स्थिति करते हैं।

इस पर कपिल कहते हैं, सो नहीं—रथ एक अचेतन वस्तु है, चेतनावान् पुरुष उसमें अधिष्ठित रह कर उसे जिस प्रकार स्वेच्छानुसार नियमितरूपसे गतिमान् करते हैं अथवा सुवर्णखण्ड एक जड़द्रव्य है, कोई कुशली स्वर्णकार उसका अधिष्ठाता वा कर्त्ता हो कर उसे जिस प्रकार परिणामित करता है, प्रकृतिके सम्बन्धमें उस प्रकार परिमापक वा प्रेरणकर्त्ता कोई नहीं हैं। वैसे अधिष्ठाताका अनुमान निष्प्रयोजन है। प्रकृति जड़ हैं, इस कारण रथनियन्ता सारथिकी तरह उसका कोई स्वतन्त्र नियन्ता है, ऐसी कल्पना करना निष्प्रयोजन है। प्रकृति अस्वाधीन है, इस कारण उसे परिणामित करनेके लिये अन्य पृथक् व्यक्तिका प्रयोजन नहीं होता। अनादि और अनन्त पुरुषगण ही उसके अधिष्ठाता हैं और निज शक्ति ही उसके परिणामकी प्रयोजक है।

इस पर कपिल कहते हैं—"तत्सन्निधानादधिष्ठातृत्वं मणिवत्।"

जिस प्रकार सन्निधानवशतः इच्छादि गुणहीन जड़स्वभावयुक्त अयस्कान्तमणि लोहेके सम्बन्धमें सचेतन अधिष्ठाताकी तरह कार्यकारी होता है, उसी प्रकार सान्निध्यवशतः निर्गुण निष्क्रिय आत्मा ही वैसी प्रकृतिके अधिष्ठाता वा प्रेरकका कार्य करती है। जिस प्रकार लौह और चुम्बक दोनों ही जड़स्वभावके, इच्छादि गुणशून्य और स्वयं प्रवृत्तिरहित अथच परस्पर सन्निहित होते ही एक दूसरेकी विक्रिया उपस्थित करती है, उसी प्रकार आत्माके निष्क्रिय और निरिच्छ तथा प्रकृतिके जड़ा और स्वतः प्रवृत्तिरहिता होनें पर भी सन्निधानविशेषके वलसे प्रकृतिशरीरमें परिणामशक्तिका उदय हुआ करता है।

जड़स्वभाव कह कर अनियमित परिणामकी आशङ्का अलीक आशङ्का है। क्योंकि, नियमितरूपसे परिणत होना ही प्रकृतिका स्वभाव है। तदनुसार प्रत्येक वस्तु ही नियमित परिणामके अधीन है। दूधका दधि भिन्न कर्दम-परिणाम नहीं होता।

सांख्याचार्य ईश्वरकृष्णने कहा है—"सलिलवत् प्रतिप्रतिगुणाश्रयविशेषात्" मेघनिर्मुक्त सलिल एक है, उसका एक रूप है और एक रस है; किन्तु वह एक और एकरसात्मक जल पृथ्वी पर आ कर नाना प्रकारके पार्थिव विकारोंके संयोगसे अर्थात् ताल और ताली आदि भिन्न भिन्न बीजभावापन्न विकारके साथ संयुक्त हो कर विभिन्न रूपमें विभिन्न रसमें परिणत हुआ करता है। तालबीज वा तालवृक्षने जिसे आकर्षण किया, वह एक रस हुआ और नारिकेलने जिसे आकर्षण किया, वह अन्य रस हुआ। अतएव एक ही जल जिस प्रकार कारणविशेषके संसर्गसे भिन्न भिन्न फल और भिन्न भिन्न वस्तुमें कटु, तिक्त, कषाय, मधुर और अम्ल आदि रस उत्पन्न करता है, उसी प्रकार प्रकृतिनिष्ठ गुणत्रयके एक एक गुणका अभिभव और एक एक गुणका समुद्भव हो जानेसे प्रबलके सहयोगसे दुर्बल गुण विकृत हो जाते हैं। अतएव प्रकृतिके नियमित परिणामके लिये प्रकृतिकी स्वीय शक्ति वा स्वतःसिद्ध स्वभाव व्यतीत स्वतन्त्र प्रेरक रहना अकल्पनीय है।

प्रकृतिका प्रथम परिणाम।—प्रकृतिका प्रथम विकाश महत्तत्त्व है। यह सृष्टिके प्रारम्भमें असंसारी और अशरीरी आत्माके सन्निधिवशतः प्रकृतिके मध्य प्रथम प्रस्फुरित होता है। पहले गुणसमुदायके साम्यभङ्गसे सबसे पहले रजोगुणने सत्त्वगुणको उद्रिक्त किया था अर्थात् पहले मूलप्रकृतिसे सभी तत्त्व उत्पन्न हुए हैं। मूलप्रकृति, महत्तत्व, अहङ्कार, शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्धतन्मात्र ये पञ्चतन्मात्र, पञ्चकर्मेन्द्रिय, पञ्चज्ञानेन्द्रिय और मन ये एकादश-इन्द्रिय और पञ्चमहाभूत यही चौवीस तत्त्व हैं। ये सब तत्त्व प्रकृत्युत्पन्न हैं, सुतरां जड़ हैं। सांख्याचार्यने इन सब तत्त्वोंको चार श्रेणियोंमें विभक्त किया है—

"मूलप्रकृतिरविकृतिर्महदाद्याः प्रकृतिविकृतयः सप्त।
षोड़शकस्तु विकारो न प्रकृतिर्न विकृतिः पुरुषः॥"
(सांख्यका० ३)

कुछ तत्त्व केवल ही प्रकृति हैं अर्थात् किसीकी भी विकृति नहीं है। कुछ तत्त्व प्रकृति-विकृति हैं अर्थात् उभयात्मक हैं, प्रकृति भी है और विकृति भी है। कोई कोई तत्त्व केवल विकृति है अर्थात् किसी भी तत्त्वकी प्रकृति नहीं है। प्रकृति शब्दका अर्थ उपादान-कारण और विकृतिका अर्थ कार्य है। जिस मूलप्रकृतिसे जगत्‌की उत्पत्ति हुई है, उसका कोई कारण नहीं है। क्योंकि, मूल-प्रकृति कारणजन्य होने पर वह कारण भी कारणान्तर-जन्य है। फिर वह कारण भी अपरकारणजन्य है इत्यादि रूपसे अनवस्था-दोष हो जाता है। अतएव इस अनवस्था दोषका निवारण करनेके लिये मूल प्रकृतिका कोई कारण नहीं है। अतः इस स्वतःसिद्धको अवश्य स्वीकार करना पड़ेगा।

अतएव केवल मूलप्रकृति ही प्रकृति है, किसीकी भी विकृति नहीं है। महत्तत्त्व, अहङ्कार और पञ्चतन्मात्र ये सात प्रकृति-विकृति वा उभयरूप हैं अर्थात् ये किसी तत्त्वकी प्रकृति और किसीकी विकृति है। महत्तत्त्व मूलप्रकृतिसे उत्पन्न हुआ है, इस कारण वह मूलप्रकृतिकी विकृति है। इस महत्तत्त्वसे अहङ्कारकी उत्पत्ति हुई है। इसीसे महतत्त्व अहङ्कारतत्त्वकी प्रकृति है। उक्त प्रकारसे अहङ्कारतत्त्व महत्तत्त्वकी विकृति है और उससे पञ्चतन्मात्र तथा एकादश इन्द्रियोंकी उत्पत्ति हुई है, इस कारण अहङ्कारतत्त्व, पञ्चतन्मात्र और एकादश इन्द्रियकी प्रकृति है। पञ्चतन्मात्र भी उक्तरूपसे अहङ्कारतत्त्वकी विकृति है और उससे पञ्चमहाभूतकी उत्पत्ति हुई है। इस कारण पञ्चमहाभूत और एकादश इन्द्रिय किसी भी तत्त्वान्तरकी उपादान वा आरम्भक नहीं होती। सुतरां वे प्रकृति नहीं हैं, केवल विकृति हैं। सांख्यके मतसे प्रकृति जगत्‌का मूल है, यह पहले ही कहा जा चुका है।

इस विषयमें वादियोंका विस्तर मतभेद देखा जाता है। प्रकृतिसे जगत्‌की उत्पत्ति हुई है, यह सब कोई स्वीकार नहीं करते।

बौद्ध लोग असद्वादी हैं। उनके मतानुसार अभावसे भावकी उत्पत्ति होती है। उनका कहना है—बीजसे अंकुरकी उत्पत्ति नहीं होती; किन्तु पार्थिव उष्णता और जलादिके संयोगसे जब बीज विनष्ट हो जाता है, तब अंकुरकी उत्पत्ति हुआ करती है। सुतरां भावरूप बीज अंकुरका कारण नहीं है। बीजका प्रध्वंसरूप अभाव ही अंकुररूप भावपदार्थका कारण है। इस दृष्टान्त द्वारा सर्वत्र अभाव ही भावोत्पत्तिका कारण है। बौद्ध-गण ऐसे सिद्धान्त पर पहुंचे हैं; किन्तु इस पर सांख्याचार्यगणका कहना है, कि यह सिद्धान्त भ्रमात्मक है। बीजके प्रध्वंसके बाद अंकुरकी उत्पत्ति होती है, सही पर बीजका निरन्वय विनाश नहीं होता: बीज विनष्ट तो होता है, पर विनष्ट बीजका अवयव नष्ट नहीं होता। वह भावभूत बीजावयव अंकुरका उत्पादक है। बीजाभाव (बीजका अभाव) अंकुरका उत्पादक नहीं है। अभाव यदि भावोत्पत्तिका कारण हो, तो सब जगह सर्वभावोंकी उत्पत्ति हो सकती है। अतएव अभाव भावोत्पत्तिका कारण नहीं है। भावपदार्थ ही भावपदार्थकी उत्पत्तिका कारण है। बौद्धोंके असद्वादकी तरह वैदान्तिक विवर्त्तवाद भी सांख्याचार्योंके निकट आदृत नहीं होता। प्रकृतिके परिणाम द्वारा ही जगत्‌की उत्पत्ति हुई है, सांख्याचार्योंने यही प्रतिपादन किया है। विवर्त्त और विकारका लक्षण इस प्रकार है :—

"सतत्त्वतोऽन्यथा प्रथा विवर्त्त इत्युदीरितः।
अतत्त्वतोऽन्यथा प्रथा विकार इत्युदाहृतः॥"

वस्तुके साथ जो अन्यथा प्रथा वा अन्यरूप ज्ञान है, वह विकार है और वस्तुके नहीं रहने पर भी जो अन्यरूप ज्ञान होता है उसका नाम विवर्त्त है। इसका तात्पर्य यह कि परिणामवादियोंके मतानुसार कारण विकृत वा अवस्थान्तर प्राप्त है अर्थात् कार्यकारणमें परिणत होता है। सुतरां कार्यरूप वस्तु है। कार्यज्ञान निर्वस्तुक नहीं है। विवर्त्तवादियोंके मतसे कारण अविकृत ही रहता है, अथच उसमें वस्तुगत्या कार्य नहीं रहने पर भी केवल कार्यकी प्रतीति होती है। जिस प्रकार दुग्धकी दधिभावोत्पत्ति प्रभृति परिणामवादका दृष्टान्त है और रज्जुमें सर्पकी प्रतीति होती है, उसी प्रकार प्रपञ्च वा जगत् नहीं रहने पर भी ब्रह्ममें प्रपञ्चकी प्रतीति होती है। रज्जुसर्पकी प्रतीतिका कारण जिस प्रकार इन्द्रियदोष है, उसी प्रकार प्रपञ्च प्रतीतिका कारण अनादि अविद्यारूप दोष है। रज्जुमें

प्रतीयमान सर्प जिस प्रकार रज्जुका विवर्त्त है, ब्रह्ममें प्रतीयमान प्रपञ्च भी उसी प्रकार ब्रह्मका विवर्त्तमात्र है। यथार्थमें प्रपञ्च नामकी कोई वस्तु ही नहीं है। रज्जुसर्पकी तरह प्रपञ्च भी प्रतीयमान मात्र है।

सांख्याचार्यों का कहना है, कि रज्जुमें सर्पकी प्रतीति होनेके बाद यदि प्रणिधानपूर्वक इसकी विवेचना की जाय, तो यह सर्प नहीं है रज्जु है, ऐसा बाधज्ञान उपस्थित होगा। सुतरां रज्जुमें सर्प-प्रतीति भ्रमात्मक है, ऐसा कहा जा सकता है। इसी युक्तिके अनुसार सांख्याचार्यने विवर्त्तवादका निराकरण किया है। थोड़ा गौर कर देखनेसे मालूम पड़ेगा, कि परिणामवादमें कार्य कारणसे भिन्न नहीं है, कारणका अवस्थान्तरमात्र है। दुग्ध दधिरूपमें, सुवर्ण कुण्डल रूपमें, मृत्तिका घटरूपमें और तन्तु पटरूपमें परिणत होता है। अतएव दधि, कुण्डल, घट और पट यथाक्रम दुग्ध, सुवर्ण, मृत्तिका और तन्तुसे वस्तुगत्या भिन्न है, ऐसा नहीं कह सकते। कार्य यदि कारणसे भिन्न ही नहीं हुआ, तो ऐसा भी समझा जा सकता है, कि उत्पत्तिके पहले भी कार्य सूक्ष्मरूपमें विद्यमान था। कारकव्यापार अर्थात् जिन सब उपायोंसे कार्यकी उत्पत्ति होती है यथार्थमें वे सब उपाय वा कारकव्यापार कार्यके उत्पादक नहीं है। क्योंकि, उसके पहले भी कार्य सूक्ष्मरूपमें कारणमें विद्यमान था। अतएव कारकव्यापार कार्यका उत्पादक नहीं है,—अभिव्यञ्जक वा प्रकाशक अर्थात् पूर्वमें सूक्ष्म और अव्यक्तरूपमें कार्य विद्यमान था। कारकव्यापार द्वारा उसकी केवल स्थूलरूपमें अभिव्यक्ति होती है। अभी यह मालूम होता है, कि सांख्याचार्यों ने परिणामवादका अवलम्बन करनेके कारण सत्कार्यवाद ही स्थिर किया है। वेदान्तदर्शनके भाष्यमें शङ्कराचार्यने ये सब मत निराकरण किये हैं। विस्तार हो जानेके भयसे यहां ये सब विषय नहीं लिखे गये।

पहले ही कहा जा चुका है, कि सत्त्व, रजः और तमः यही तीनों गुण जगत्के मूल कारण हैं। जिस प्रकार वर्त्ती और तैल प्रत्येक अनल विरोधी होने पर भी दोनों मिल कर अनलके साथ रूपप्रकाशरूप कार्य सम्पादन करता है तथा वात, पित्त और श्लेष्मा परस्पर विरुद्ध स्वभावका होने पर भी जिस प्रकार तीनों मिल कर शरीरधारणरूप कार्य निर्वाह करते हैं, उसी प्रकार तीनों गुण यद्यपि परस्पर विरुद्धस्वभावके हैं, तो भी तीनों मिल कर स्वकार्य सम्पादनमें समर्थ है। इन तीनों गुणोंमेंसे कोई भी रूप परिणाम बिना क्षणकाल भी नहीं रह सकता, जगत्में जो वैषम्य दिखाई देता है, परिणाम, वैषम्य उसका हेतु है। प्रकृतिसे ले कर चरम पर्यन्त सभी जड़वर्ग ही संहत वा मिलित गुणत्रय स्वरूप है। सुतरां सुख दुःख मोहात्मक है। ये सब पदार्थ हैं अर्थात् दूसरेका प्रयोजन सिद्ध करनेके लिये ही उत्पन्न हुए हैं। गृह, शय्या, आसनादि पदार्थ संघातरूप अथच परार्थ हैं, यह प्रत्यक्षसिद्ध है। तदनुसार संघातमात्र ही परार्थ है, यह स्थिर किया जा सकता है।

प्रकृतिसे जगत्की सृष्टि हुई है। सृष्टि दो प्रकारकी है, प्रत्ययसर्ग और तन्मात्रसर्ग। प्रकृतिका प्रथम परिणाम महत्तत्त्व वा बुद्धितत्त्व है। उसकी असाधारणवृत्ति वा व्यापार अध्यवसाय वा निश्चय है। बुद्धिके धर्म आठ हैं,—धर्म, ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य, अधर्म, अज्ञान, अवैराग्य और अनैश्वर्य। इनमेंसे प्रथम चार सात्विक और परवर्त्ती चार तामस हैं। महत्तत्त्वका कार्य अहङ्कारतत्त्व है। अभिमान उसकी वृत्ति है। यह अहङ्कार-तीन प्रकारका है—वैकारिक वा सात्त्विक, तैजस वा राजस और भूतादि वा तामस है। एकादश इन्द्रिय सात्त्विक अहङ्कारसे और तन्मात्रपञ्चक तामस अहङ्कारसे उत्पन्न हुआ है। राजस अहङ्कार दोनों वर्गोंकी उत्पत्तिका साहाय्यकारीमात्र है। चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, रसन और त्वक् ये पांच बुद्धीन्द्रिय वा ज्ञानेन्द्रिय, वाक्, पाणि, पाद, वायु और उपस्थ ये पांच कर्मेन्द्रिय हैं। मन लगा कर एकादश इन्द्रिय और यह उभयात्मक अर्थात् ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय इन दोनोंमें क्या ज्ञानेन्द्रिय और क्या कर्मेन्द्रिय कोई भी मनके अधिष्ठान भिन्न स्व स्व विषयमें प्रवृत्त नहीं हो सकती। मनकी असाधारण वृत्ति सङ्कल्प है। रूप, शब्द, गन्ध, रस और स्पर्श ये पांच यथाक्रम चक्षुरादि पांच बुद्धीन्द्रियकी वृत्ति वा व्यापार है। वचन वा कथन, आदान वा ग्रहण, विहरण वा गमन, उत्सर्ग वा त्याग और आनन्द ये पांच

यथाक्रम वागादि पञ्चकर्मेन्द्रियकी वृत्ति है। मन, अहङ्कार और बुद्धि ये तीन अन्तःकरण हैं और चक्षुरादि दश बाह्यकरण हैं। अब तीनों अन्तःकरणकी असाधारण वृत्तिका विषय कहा जाता है। उनकी साधारणवृत्ति प्राणादि पञ्चवायु हैं।

सभी तन्मात्र अति सूक्ष्म हैं, इसीसे वे अविशेष हैं। पञ्चतन्मात्रसे पञ्च महाभूतकी उत्पत्ति हुई है। इन पांच महाभूतोंमें कोई सुखकर और लघु, कोई दुःखकर और चञ्चल तथा कोई विषादकर वा गुरु हैं। अतएव ये विशेष नामोंसे पुकारे जाते हैं। समस्त विशेष भी तीन श्रेणियोंमें विभक्त हैं, सूक्ष्मशरीर, मातापितृज वा स्थूलशरीर और तदतिरिक्त महाभूत।

महत्तत्त्व, अहङ्कार, एकादश इन्द्रिय और पञ्चतन्मात्र इन सबोंकी समष्टि ही सूक्ष्म शरीर है। समस्त इन्द्रियां शान्त, घोर और मूढ़ात्मक हैं। अतः ये सब विशेष हैं। सूक्ष्मशरीर इन्द्रियघटित है, इस कारण इसकी गिनती विशेषमें की गई है। प्रति पुरुषके लिये एक एक शरीर परिकल्पित है। पुरुष एक एक शरीर ग्रहण कर सुखदुःखादिका भोग करते हैं। जब तक पुरुषकी विवेकख्याति नहीं होगी, तब तक प्रकृति पुरुषका साथ नहीं छोड़ेगी। प्रकृति पुरुषकी विवेकख्याति उत्पन्न करा कर आप ही अपसृत हो जायगी।

पुरुषका विशेष विवरण पुरुष शब्दमें देखो।

जो सब सृष्टिकी कथाएं कही गईं, वे प्रकृतिके विरूप परिणामसे होती हैं, यह पहले ही कहा जा चुका है। जब तक प्रकृतिका ऐसा विरूप परिणाम रहेगा, तब तक इस जगत्‌की स्थिति है। फिर जब स्वरूप-परिणामसे आरम्भ होगा, तब भी इस जगत्‌का प्रलय होगा और जब प्रलय होगा, तब इसी प्रणालीसे सभी पदार्थ कारणद्रव्यमें लीन हो जायंगे। जो तत्त्वसे उत्पन्न हुआ था, वह उसीमें लीन हो जायगा। पञ्चमहाभूत अपने कारणसामग्री पञ्चतन्मात्रमें, पञ्चतन्मात्र और एकादश इन्द्रिय अहङ्कारतत्त्वमें तथा अहङ्कारतत्त्व महत्तत्त्वमें और आखिर महत् जब प्रकृतिमें लीन हो जायगा, तब केवल मूल प्रकृति बच जायगी। इस प्रकार प्रकृतिके स्वरूप और विरूप-परिणाममें एक बार जगत्‌की उत्पत्ति और दूसरी बार जगत्‌का प्रलय होता है। अन्यान्य विषय सांख्यदर्शन शब्दमें देखो।

प्रकृतिज (सं० त्रि०) प्रकृत्या जायते जन-ड। १ स्वभावज जो प्रकृति या स्वभावसे उत्पन्न हुआ हो। प्रकृति रूपेण जायते जन-ड। २ प्रकृतिस्वभावरूप सांख्यमत-सिद्ध सत्त्वादिगुण।

प्रकृतिधर्म (सं० पु०) प्रकृतेर्धर्मः। सांख्यमतसिद्ध प्रकृतिका धर्मभेद। प्रकृति देखो।

प्रकृतिपुरुष (सं० पु०) प्रधान पुरुष।

प्रकृतिभाव (सं० पु०) १ स्वभाव। २ सन्धिका नियम जिसमें दो पदोंके मिलनेसे कोई विकार नहीं होता।

प्रकृतिमण्डल (सं० क्ली०) प्रकृतीनां मण्डलं। १ राज्याङ्ग स्वामी और अमात्यादि, राज्यके स्वामी, अमात्य, सुहृद्, कोष, राष्ट्र, दुर्ग और बल इन सातों अंगोंका समूह। २ प्रजाका समूह।

प्रकृतिमत् (सं० त्रि०) प्रकृति-मतुप्। प्रकृतिविशिष्ट।

प्रकृतिवत् (सं० अव्य०) प्रकृत्या तुल्यं प्रकृति-वति। १ प्रकृतितुल्य, प्रकृतिके सदृश। २ व्याकरणप्रसिद्ध आदिश्यमान प्रकृतिभूतका स्थानिवत् कार्य।

प्रकृतिवशित्व (सं० पु०) प्रकृतिको अधिकारमें लाने या रखनेकी शक्ति।

प्रकृतिशास्त्र (सं० पु०) वह शास्त्र जिसमें प्राकृतिक बातोंका विचार किया जाय।

प्रकृतिसिद्ध (सं० त्रि०) स्वाभाविक, प्राकृत, नैसर्गिक।

प्रकृतिस्थ (सं० त्रि०) प्रकृति-स्था-क। १ स्वीय भावापन्न, जो अपनी प्राकृतिक अवस्थामें हो। २ स्वाभाविक

प्रकृतिस्थसूर्य (सं० पु०) उत्तरायण उल्लङ्घन करके आया हुआ सूर्य।

प्रकृतिजीर्ण (सं० पु०) साधारण या स्वाभाविक अजीर्ण।

प्रकृत्यादि (सं० पु०) प्रकृतिशब्द आदिर्यस्य। तृतीयानिमित्त शब्दगणभेद। गण यथा—प्रकृति, प्राय, गोत्र, सम, विषम, द्विद्रोण, पञ्चक, साहस।

प्रकृष्ट (सं० त्रि०) प्रकृष्यते इति प्र-कृष-क्त। १ प्रकर्षयुक्त, प्रधान, खास। पर्याय—मुख्य, प्रमुख्य, प्रवर्ह, वार्य्य, वरेण्य, प्रवर, पुरोग, अनुत्तर, प्राग्रहर, प्रवेक, प्रधान, अग्रेसर, उत्तम, अग्र, ग्रामणी, अग्रणी, अग्रिम, जात्य, अग्र्य, अनुत्तम, अनवरार्द्ध, श्रेष्ठ, परार्द्ध, पर। २ आकृष्ट, खिंचा हुआ।

प्रकृष्टता ( सं० स्त्री० ) उत्कृष्टता, उत्तमता, श्रेष्ठता।

प्रकृष्टत्व ( सं० क्ली० ) प्रकृष्टता, उत्कृष्टता।

प्रकृष्य ( सं० त्रि० ) प्र-कृष-कर्मणि-क्यप्। खींचने लायक।

प्रक्लृप्त ( सं० त्रि० ) प्र-क्लृप-क्त। १ रचित। २ सम्भूत।

प्रक्लृप्ति ( सं० स्त्री० ) प्र-क्लृप-भावे-क्तिन्। विद्यमानता, मौजूदगी।

प्रकेत ( सं० त्रि० ) प्र-कित-णिच्-अच्। १ प्रकर्षरूपसे ज्ञापक। ( क्ली० ) २ प्रकृष्टसुखसाधन अन्न।

प्रकेतन ( सं० क्ली० ) १ अन्न। २ प्रकृष्टरूपसे ज्ञापन।

प्रकोट ( सं० पु० ) १ परकोटा। परिखा, शहरपनाह। २ धुस्स।

प्रकोथ ( सं० पु० ) प्र-कुथ-भावे-घञ्। १ प्रकृष्टपतन। २ संशोष। ३ पूतिभावापन्न।

प्रकोप ( सं० पु० ) प्र-कुप-घञ्। १ अतिशय कोप। २ ज्वरादिकी उत्कटता, बीमारीका अधिक और तेज होना। ३ क्षोभ। ४ चञ्चलता, चपलता। ५ शरीरके वात, पित्त आदि या किसी कारणसे बिगड़ जाना जिससे रोग उत्पन्न होता है।

प्रकोपन ( सं० क्ली० ) प्र-कुप-ल्युट्। १ वन्धन। २ क्रुद्धकरण, गुस्सा करना, नाराज होना। ३ अग्न्यादिका उद्दीपन, आग सुलगाना। ४ क्षोभ। ५ चाञ्चल्य। ६ वातपित्त आदिका कोप। वातादि संक्षोभके कारणको प्रकोप वा प्रकोपन कहते हैं। सुश्रुतके मतानुसार निम्नोक्त कारणसे दोषका प्रकोप होता है। वलवान्‌के साथ व्यायाम वा अतिरिक्त व्यायाम, स्त्री-संसर्ग, अध्ययन, पतन, धावन, प्रपीड़न, अभिघात, लङ्घन, प्लवन, सन्तरण, रात्रिजागरण, भारवहन, गज, अश्व, रथ आदि पर चढ़नेसे, पैदल चलनेसे, कटु, कषाय, तिक्त वा रूक्षद्रव्य, लघु अथवा शीतल तेजःविशिष्ट द्रव्य, शुष्कशाक, शुष्कमांस, कोदों, मूंग, मसूर, अरहर और उरद आदि अन्न खानेसे अनशन, विपरीत भोजन, अधिक भोजन करनेसे और वात, मूत्र, पुरीष, शुक्र, शर्दी, हिक्का, उद्गार और अश्रु आदिका वेग रोकनेसे वायुका प्रकोप होता है। विशेषतः मेघाच्छन्न दिनमें, शीतलवायुके प्रवहनकालमें, प्रतिदिन प्रभात और अपराह्णकालमें तथा अन्न परिपाक हो जाने पर वायुका प्रकोप होता है।

क्रोध, शोक, भय, चिन्ता, उपवास, अग्निदाह, मैथुन, उपगमन, अथवा कटु, अम्ल, लवण, तीक्ष्ण, उष्ण, लघु, विदाही, तिलतैल, पिण्याक, कुलथी, सरसों, चिकनाकी साग, गोधा, मछली, बकरे और भेड़का मांस, दही, मट्ठा, छेना, कांजी, शराब या शराबकी कोई विकृति और अम्लरसविशिष्ट फल, मट्ठा और रौद्रका उत्ताप, इन सब कारणोंसे पित्तका प्रकोप होता है। विशेषतः उष्णक्रिया करनेसे वा उष्णकालमें, मेघके अवसान पर, मध्याह्नकालमें या दोपहर रात्रिमें तथा भुक्तद्रव्य परिपाकके समय पित्तका प्रकोप होता है।

दिवानिद्रा, श्रमका अभाव, मधुररस, अम्लरस, लवणरस, शीतल, स्निग्ध, गुरु, पिच्छिल, द्रववस्तु, हैमन्तिक, धान्य, यव, माष, गोधूम, तिलपिष्टक, दधि, दुग्ध, कृशर, पायस, इक्षुविकार, मांस, मृणाल, केशर, शृङ्गाटक, मधुररसविशिष्ट अलावु और कुष्माण्ड आदि लताफल, सम्यक्‌भोजन वा अतिरिक्त भोजन, इन सबसे श्लेष्माका प्रकोप होता है। विशेषतः शीतक्रिया करनेसे, शीत और वसन्त ऋतुमें तथा प्रतिदिन प्रातः और सायंकालमें एवं भोजन करते ही श्लेष्माका प्रकोप होता है।

प्रकोपनीय ( सं० त्रि० ) प्र-कुप-णिच्-अनीयर्। प्रकोपनार्ह, प्रकोपनके योग्य।

प्रकोपित ( सं० त्रि० ) प्र-कुप-णिच् क्त, वा प्रकोपः तारकादित्वादितच्। प्रकोप या उत्तेजित किया हुआ।

प्रकोपितृ ( सं० त्रि० ) प्र-कुप-णिच्-तृण्। प्रकोपक, गुस्सा करनेवाला।

प्रकोष्ठ ( सं० पु० ) प्रकुष्यतेऽनेनेति प्र-कुष-निष्कर्षे ( उषिकुषीति। उण् २।४ ) इति स्थन्। १ कूर्परके अधोभागस्थित मणिवन्ध पर्यन्त वाहुभाग, कोहिनीके नीचेका हिस्सा। २ द्वारका अंशविशेष, सदर फाटकके पासकी कोठरी। ३ बड़ा आंगन जिसके चारों ओर इमारत हो।

प्रकोष्णा ( सं० स्त्री० ) एक अप्सराका नाम।

प्रक्खर ( सं० पु० ) प्रखर पृषोदरादित्वात् वा प्र-क्षर-अच् वा। १ अश्वसन्नाह, घोड़ेकी पाखर। २ कुक्कुर, कुत्ता। ३ अश्वतर, खच्चर। ( त्रि० ) ४ अत्यन्त तीव्र, तीक्ष्ण, प्रचण्ड।

प्रक्रान्तृ ( सं० त्रि० ) प्र-क्रम-तृच्। उपक्रमकर्त्ता, शुरू करनेवाला।

प्रक्रम (सं० पु०) प्र-क्रम भावे घञ्। १ क्रम, शिलशिला। २ अवसर, मौका। ३ अतिक्रम, उल्लङ्घन। ४ प्रथमारम्भ, वह उपाय जो किसी कार्यके आरम्भमें किया जाय।

प्रक्रमण (सं० क्ली०) प्र-क्रम-ल्युट्। १ अच्छी तरह घूमाना, खूब भ्रमण करना। २ पार करना। ३ आरम्भ कराना। ४ आगे बढ़ना।

प्रक्रमभङ्ग (सं० पु०) प्रक्रमस्य भङ्गः। साहित्यमें एक दोष। यह दोष उस समय होता है, जब किसी नियमके वर्णनमें आरम्भ किये हुए क्रम आदिका ठीक ठीक पालन नहीं होता।

प्रक्रान्त (सं० त्रि०) प्र-क्रम-क्त। १ प्रकरणस्थ, प्रकरणप्राप्त। २ आरब्ध।

प्रक्रामणि—भोजविद्या वा भौतिकविद्याका प्रकरणविशेष।

प्रक्रिया (सं० स्त्री०) प्र-कृ-श। १ प्रकरण। २ राजाओंका चँवर छत्र आदिका धारण। पर्याय—अधिकार, अधीकार, नियतविधि। ३ प्रकृष्टकार्य, युक्ति, तरीका।

प्रक्रीड़ (सं० पु०) प्रकृष्ट क्रीड़न।

प्रक्रीड़िन् (सं० त्रि०) प्र-क्रीड़-णिनि। प्रकृष्टरूपसे क्रीड़ायुक्त।

प्रक्रोश (सं० पु०) आक्रोश।

प्रक्लिन्न (सं० त्रि०) प्र-क्लिद्-क्त। १ तृप्त। २ प्रकृष्टरूपसे क्लेदयुक्त, बहुक्लेदयुक्त।

प्रक्लिन्नवर्त्मन् (सं० पु०) नेत्ररोगविशेष। इसमें आँखकी पलकें बाहरसे सूज जाती हैं और पीड़ा होती है तथा आंखोंमें कीचड़ भर जाता है।

प्रक्लेद (सं० पु०) प्र-क्लिद्-घञ्। आर्द्रता, नमी, तरी।

प्रक्लेदन (सं० क्ली०) आर्द्रीकरण, गीला करना, भिगोना।

प्रक्लेदवत् (सं० त्रि०) प्रक्लेद-अस्त्यर्थे मतुप्, मस्य व। प्रक्लेदयुक्त, प्रक्लिन्न।

प्रक्लेदिन् (सं० त्रि०) प्रक्लेद-अस्त्यर्थे-इनि। प्रक्लेदयुक्त।

प्रक्वण (सं० पु०) क्वण शब्दे, (क्वणो वीणायाञ्च। पा३।३।६५ इति-अप्। १ वीणाध्वनि। २ शब्द।

प्रक्वाण (सं० पु०) प्र-क्वण-घञ्। प्रक्वण।

प्रक्षय (सं० पु०) प्र-क्षि-अप्। नाश, बरबादी।

प्रक्षयण (सं० पु०) विनाशन, नाश करना, बरबाद करना।

प्रक्षर (सं० पु०) प्रकर्षेण क्षरति सञ्चलतीति प्र-क्षर अच्। अश्वसन्नाह, अश्वकवच, घोड़ेकी पाखर।

प्रक्षरण (सं० क्ली०) प्र-क्षर-ल्युट्। प्रकृष्टरूपसे क्षरण, झरना, बहना।

प्रक्षाल (सं० त्रि०) प्रक्षालयति क्षालि-अच्। शोधक प्रायश्चित्त।

प्रक्षालन (सं० क्ली०) प्र-क्षालि ल्युट्। मार्जन, जलसे साफ करनेकी क्रिया।

प्रक्षालनीय (सं० त्रि०) प्र-क्षालि अनीयर्। प्रक्षालनके योग्य। साफ करने लायक।

प्रक्षालित (सं० त्रि०) प्र क्षालि क्त। १ धौत, धोया हुआ। २ मार्जित, साफ किया हुआ।

प्रक्षाल्य (सं० त्रि०) प्र-क्षालि-यत्। प्रक्षालनीय, धोने या साफ करनेयोग्य।

प्रक्षित (सं० त्रि०) प्र-क्षिप-क्त। १ निक्षिप्त, फेंका हुआ। २ विन्यस्त, पीछेसे मिलाया हुआ, ऊपरसे बढ़ाया हुआ। ३ अन्तर्निवेशित, अन्दर रखा हुआ।

प्रक्षेप (सं० पु०) प्र-क्षिप-घञ्। १ औषधादिमें क्षेपणीय द्रव्य, वह पदार्थ जो औषध आदिमें ऊपरसे डाला जाय। २ विक्षेप, फेंकना, डालना। ३ छितराना, बिखराना। ४ मिलाना, बढ़ाना। ५ वह मूलधन जो किसी व्यापारिक समाज या संस्थाका प्रत्येक सदस्य लगा दे, हिस्सेदारोंकी अलग अलग लगाई हुई पूंजी।

प्रक्षेपण (सं० क्ली०) प्र-क्षिप-ल्युट्। १ निक्षेपण, फेंकना। २ ऊपरसे मिलाना। ३ जहाज आदिका चलाना। ४ निश्चित करना।

प्रक्षेपलिपि (सं० स्त्री०) अक्षर लिखनेकी एक विशेष रीति।

प्रक्षेपिन् (सं० त्रि०) प्रक्षेप-अस्त्यर्थे इनि। प्रक्षेपयुक्त।

प्रक्षेप्तव्य (सं० त्रि०) प्र-क्षिप-तव्य। प्रक्षेपणीय, फेंकने लायक।

प्रक्षेप्य (सं० त्रि०) प्र-क्षिप-यत्। प्रक्षेपयोग्य।

प्रक्षोभण (सं० क्ली०) प्रकृष्टरूपसे क्षोभण, घबराहट, बेचैनी।

प्रक्ष्वेड़न (सं० पु०) प्रक्ष्वेड़यतीति प्र-क्ष्विड़-अव्यक्तशब्दे-

ल्यु। १ नाराच, लोहेका बाण। २ अव्यक्त शब्द, शोर गुल।

प्रक्ष्वेदन (सं० पु०) प्रक्ष्वेदतीति प्र-क्ष्विद-अव्यक्तशब्दे, ल्यु। नाराच, लोहेका तीर।

प्रखर (सं० पु०) प्रकृष्टः खरः। १ अश्वसज्जा, घोड़ेकी पाखर। २ अश्वतर, खच्चर। ३ कुक्कुर, कुत्ता। (त्रि०) ४ तीक्ष्ण, प्रचण्ड। ५ धारदार, चोखा, पैना।

प्रखरता (सं० स्त्री०) प्रखर होनेकी क्रिया या भाव, तेजी।

प्रखल (सं० त्रि०) बहुत बड़ा दुष्ट।

प्रखाद (सं० त्रि०) प्रकृष्टरूपसे खादिता, खादक, खानेवाला।

प्रख्य (सं० त्रि०) प्रख्यातीति प्र-ख्या ख्यातौ क। उत्तरपादमें तुल्यार्थवाचक।

प्रख्या (सं० स्त्री०) प्र-ख्या भावे अङ्। १ विख्याति, प्रसिद्धि। २ उपमा। ३ समता, बराबरी।

प्रख्यात (सं० त्रि०) प्र-ख्यायुक्त। प्रसिद्ध, विख्यात, मशहूर।

प्रख्यातवप्तृक (सं० पु०) प्रख्यातो वप्ता जनयिता यस्य, 'नद्यृतश्चेति' कप्। विख्यातपितृक, वह जिसका पिता बहुत प्रसिद्ध हो।

प्रख्याति (सं० स्त्री०) प्र-ख्या-क्तिन्। विख्याति, प्रसिद्धि।

प्रख्यास् (सं० पु०) प्र-चक्ष-असि, 'बहुलं शिच' इत्युक्तेर्न शित्। प्रजापति।

प्रगण्ड (सं० पु०) प्रत्यासन्नो गण्डो ग्रन्थिर्यस्य। कंधेसे ले कर कोहनी तकका भाग।

प्रगण्डी (सं० स्त्री०) प्रगण्ड गौरादित्वात ङीप्। १ बहिःप्राकार, दुर्ग आदिका प्राकार जिस पर बैठ कर दूर दूरकी चीजें देखते हैं, बाहरी दीवार।

प्रगतजानु (सं० त्रि०) प्रगते संश्लिष्टे जानुनी यस्य। असंहत जानुक, टेढ़ा या मुड़ा पाँववाला। पर्याय—प्रज्ञु, प्रज्ञ, प्रगतजानुक।

प्रगन्ध (सं० पु०) प्रकृष्टो गन्धोऽस्य। पर्पट, दवन पापड़ा। २ प्रकृष्ट गन्धयुक्त।

प्रगट (हिं० वि०) प्रकट देखो।

प्रगटन (हिं० पु०) प्रकटन देखो।

प्रगटना (हिं० क्रि०) प्रगट, होना, जाहिर होना।

प्रगटना (हिं० क्रि०) प्रकट करना, जाहिर करना।

प्रगम (सं० पु०) प्र-गम अप्। प्रगमन, आगे बढ़ना।

प्रगमन (सं० क्ली०) प्र-गम-ल्युट्। १ आगे बढ़ना। २ उन्नति, तरक्की। ३ लड़ाई, झगड़ा। ४ वह भाषण जिसमें कोई अच्छा उत्तर दिया गया हो, अनूठा या माकूल जवाब।

प्रगमनीय (सं० त्रि०) प्र-गम-अनीयर्। गमनके योग्य, आगे बढ़ने लायक।

प्रगर्जन (सं० क्ली०) अतिगर्जन, भीषण शब्द।

प्रगर्द्धिन (सं० त्रि०) प्रकृष्टरूपसे अभिकांक्षायुक्त।

प्रगल्भ (सं० त्रि०) प्रगल्भते इति प्र-गल्भ-धाष्टर्ये पचाद्यच्। १ प्रत्युत्पन्नमति, सम्यक् बुद्धिवाला। २ उद्धत, जिसमें नम्रता न हो। ३ निर्लज्ज, धृष्ट, बेहया। ४ दाम्भिक, अभिमानी। ५ चतुर, होशियार। ६ उत्साही, साहसी, हिम्मती। ७ समय पर ठीक उत्तर देनेवाला, हाजिर जवाब। ८ निर्भय, निडर। ९ बोलनेमें संकोच न रखनेवाला, बकवादी। १० गम्भीर, भरा पूरा। ११ प्रधान, मुख्य। १२ पुष्ट। १३ समर्थ।

प्रगल्भ—कलिङ्गाधिपति गङ्गवंशीय एक राजा, वृषध्वजके पुत्र। कोई कोई इन्हें प्रगर्भ भी कहते हैं।

प्रगल्भ आचार्य—१ एक विख्यात नैयायिक। इनके पिताका नाम नरपति और माताका नाम जाह्नवी देवी था। ये शुभङ्कर नामसे भी परिचित हैं। इन्होंने तत्त्वचिन्तामणिटीका, श्रीदर्पणखण्डन नामक खण्डनखाद्यटीका, उपमानखण्ड, न्यायमतखण्डन और प्रमाणखण्डन नामक कई एक ग्रन्थ बनाये हैं।

२ विद्यार्णव नामक ग्रन्थके रचयिता। ये विष्णुशर्माके शिष्य थे।

प्रगल्भता (सं० स्त्री०) प्रगल्भस्य भावः 'त्वतलौ भावे' इति तल्। १ प्रागल्भ्य, बुद्धिकी सम्पन्नता। पर्याय—उत्साह, अभियोग, उद्यम, प्रौढ़ि, उद्योग, कियदेतिका, अध्यवसाय, उर्ज। २ औद्धत्य, उद्धतता। ३ निर्लज्जता, धृष्टता, बेहयाई। ४ दाम्भिकता, अभिमान। ५ बुद्धिमत्ता, होशियारी। ६ उत्साह, साहस, हिम्मत। ७ वाक्‌चातुरी, हाजिर जवाबी। ८ निर्भयता, सङ्कोचका

अभाव। ९ व्यर्थकी बातचीत, बकवाद। १० गम्भीरता। ११ प्रधानता, मुख्यता। १२ पुष्टता। १३ सामर्थ्य, शक्ति।

प्रगल्भवचना (सं० स्त्री०) मध्या नायिकाके चार भेदोंमेंसे एक। यह नायिका बातों ही बातोंमें अपना दुःख और क्रोध प्रकट करती और उलहना देती है। साहित्य-दर्पणके मतानुसार कामान्धा, पूर्णयौवना, सब प्रकारके रतिविषयमें अभिज्ञ, भावोन्नता और अल्पलज्जायुक्ता इत्यादि लक्षणोंको नायिकाको प्रगल्भानायिका कहते हैं।

रसमञ्जरीमें इसका लक्षण इस प्रकार लिखा है—जो सब प्रकारके केलिकलाप विषयोंसे जानकार है, उसे प्रगल्भा कहते हैं। इसकी चेष्टा रतिप्रीति और आनन्दके कारण आत्मसंमोह है। यहनायिका तीन प्रकारकी है, धीरा, अधीरा और धीराधीरा।

विशेष विवरण नायिका शब्दमें देखो।

प्रगल्भा (सं० स्त्री०) प्रौढ़ा नायिका। प्रगल्भवचना देखो।

प्रगल्भित (सं० त्रि०) प्रगल्भयुक्त।

प्रगाढ़ (सं० त्रि०) प्रकर्षेण गाह्यते स्मेति प्र-गाह-क्त (यस्य विभाषा। पा ७।२।१५) इति न इट्। १ अतिशय, अधिक। २ दृढ़, बहुत गाढ़ा या गहरा। ३ निविड़, घना; कठोर।

प्रगातृ (सं० त्रि०) प्र-गै-तृच्। उत्तम गायक, अच्छा गानेवाला।

प्रगाथ (सं० पु० प्र ग्रन्थ बाहुं आधारे घञ्। १ वह अर्थ जहां वेदमें दो ऋक् तीन किये जाते हैं,उसे प्रगाथ कहते हैं। सामसंहिता-भाष्यमें इसका विशेष विवरण लिखा है। २ प्रगाथरूपमें ध्येय मन्त्र।

प्रगाद्य (सं० क्ली०) प्र-गद्-ण्यत्। प्रकृष्टरूपसे गदनीय अर्थात् कथनीय।

प्रगामिन् (सं० त्रि०) प्र-गम-णिनि। प्रकृष्टरूपसे गमनशील, जानेवाला।

प्रगायिन् (सं० त्रि०) प्र-गा-णिनि। गायक, गानेवाला।

प्रगाहन (सं० क्ली) प्र-गाह-ल्युट्। प्रकृष्टरूपसे अवगाहन, मज्जन, मांजना।

प्रगीति (सं० स्त्री०) प्र-गा-क्तिन्। एक प्रकारका छन्द।

प्रगुण (सं० त्रि०) प्रकर्षेण गुणो यत्र। १ ऋजु। २ प्रकृष्ट गुणयुक्त, गुणवान्। ३ अनुकूल। ४ कार्यकुशल, दक्ष, होशियार।

प्रगुणिन् (सं० त्रि०) प्रगुण-अस्त्यर्थे इनि। प्रकृष्ट गुणशाली, गुणवान्।

प्रगुण्य (सं० त्रि०) कार्यकुशल, होशियार।

प्रगृहीत (सं० त्रि०) प्र-ग्रह-क्त। १ प्रकृष्टरूपमें गृहीत, जो अच्छी तरह ग्रहण किया गया हो। २ जिसका उच्चारण विना सन्धिके नियमोंका ध्यान रखे किया जाय।

प्रगृह्य (सं० त्रि०) प्र गृह्यते इति प्र-गृह-क्यप् (पदास्वैरि बाह्यापक्ष्येषु च। पा ३।१।११९) क्यप् ततः (ग्रहिज्येति। पा ६।१।१६) सम्प्रसारणम्। १ जो विना सन्धिके नियमोंका ध्यान रखे उच्चारण करनेके योग्य हो। २ जो ग्रहण करनेके योग्य हो। (पु०) ३ स्मृति। ४ वाक्य।

प्रगे (सं० अव्य०) प्रकर्षेण गीयतेऽत्रेति प्र-गै-के। प्रातः, प्रभात।

प्रगेतन (सं० त्रि०) प्रगे प्रातर्भव इति प्रगे (सायञ्चिर-मिति। ४.३।२३) इति ट्यु तुट् च। प्रातर्भव। इसका पर्याय—श्वस्तन है।

प्रगेनिशा (सं० त्रि०) प्रगे प्रातःकालो निशेव स्वापहेतुर्यस्य। प्रातःकालशायी, जो सवेरे सोता हो।

प्रगेशय (सं० त्रि०) प्रगे शेते शी-अच्। प्रातःशायी, सवेरे सोनेवाला।

प्रग्रह (सं० पु०) प्रगृह्यते इति प्रगृह्णात्यनेनेति वा (ग्रहवृ-दृ-निश्चिगमश्च। पा ३।३।५८) इति अप्, भाव पक्षे अप्। १ तुलासूत्र, तराजू आदिमें बंधी हुई डोरी। २ अश्वादि-की रश्मि, घोड़े आदि पशुओंकी लगाम। ३ बन्दी, कैदी। ४ भुज, बाहु। ५ रश्मि, किरण। ६ धारण, ग्रहण करने या पकड़नेका भाव या ढंग। ७ सुवर्णालु महीरुह, एक प्रकारका अमलतास। ८ कर्णिकावृक्ष, कनियारी। ९ इन्द्रियादिका निग्रह, इन्द्रियदमन। १० नियमन, शासन। ११ अवलम्बन, आधार। १२ विष्णु। १३ सुवर्ण, सोना। १४ मार्गदर्शक,नेता। १५ आदर, सत्कार। १६ सूर्य अथवा चन्द्रमाके ग्रहणका आरम्भ। १७ अनुग्रह, कृपा। १८ उद्धतता। १९ बाग, लगाम। २० उपग्रह, किसी ग्रहके साथ रहनेवाला छोटा ग्रह।

प्रग्रहण सं० पु०) १ ग्रहण करनेकी क्रिया या भाव, धारण। २ सूर्य आदिके ग्रहणका आरम्भ। ३ घोड़े आदि पशुओं-की साधना। ४ तराजू आदिकी डोरी। ५ लगाम, बाग।

प्रगाह (सं० पु०) प्रगृह्यते इति प्र-ग्रह (प्रवणिजां। पा ३।३।५२। 'रश्मौच।' पा ३।३।५३) इति च घञ्। प्रग्रह देखो।

प्रग्रीव (सं० पु० क्ली०) प्रकृष्टा ग्रीवाकृतिरस्य। १ गृहादिमें प्रान्तधार्य दारुपंक्ति, किसी मकानके चारों तरफका वह घेरा जो लट्ठे या बांस आदि गाड़ कर बनाया जाता है। २ वातायन, झरोखा, छोटी खिड़की। ३ सुखशाला, आमोद-प्रमोद करनेका स्थान। ४ अश्वशाला, अस्तवल। ५ द्रुमशीर्षक, वृक्षका ऊपरी भाग। (त्रि०) ६ प्रकृष्टग्रीवान्वित, जिसका गला सुन्दर हो।

प्रघटक (सं० त्रि०) १ घटनाकारी। (क्ली०) २ सिद्धान्त।

प्रघटाविद् (सं० त्रि०) प्रघटां आडम्बरं वेत्तीति। शास्त्रगण्ड, शास्त्राभिज्ञ।

प्रघट्टक (सं० पु०) प्र-घट्ट-ण्वुल्। १ सिद्धान्त। २ संयोजक।

प्रघण (सं० पु०) प्रविशद्भिर्जनैः पादैः प्रकर्षेणहन्यते इति प्र-हन (अगारैकदेशे प्रघणः प्रघाणश्च। पा ३।३।७९) कर्मणि अप्, णत्वञ्च। १ बहिर्द्वारप्रकोष्ठक, बरामदा, अलिन्द। २ ताम्रकुम्भ, तांबेका घड़ा। ३ लौहमुद्गर, लोहेका मुद्गर। ४ गृहाभ्यन्तरशय्यार्थ पिण्डिका, घरके भीतरकी वह पिण्डी जिस पर सोते हैं।

प्रघन (सं० पु०) प्रकर्षेणऽन्यते इति प्र-हन-अप् वा णात्वं। प्रघण देखो।

प्रघस (सं० पु०) प्रकर्षेण अत्तीति प्र-अद्-अप्। (घञोश्च। पा २।४।३८) इति घस्लादेशः। १ असुर। २ दैत्य। ३ राक्षसभेद, एक राक्षस जो रावणकी सेनाका मुख्य सेनानायक था और जिसे हनुमान्‌ने प्रमदावन उजाड़नेके समय मारा था। ४ कुमारानुचर-मातृभेद, कार्त्तिकेयकी एक मातृकाका नाम। (त्रि०) ५ भक्षक, खानेवाला।

प्रघाण (सं० पु०) प्रहन्यते इति प्र-हन-अप् पक्षे वृद्धिश्च। (पा ३।३।३।७९) प्रघण।

प्रघात (सं० पु०) प्रकर्षेण हन्यते यत्रेति प्र-हन-घञ्। १ युद्ध, लड़ाई। २ मारण, मारना।

प्रघान (सं० पु०) प्र-हन-अप् वृद्धश्च पक्षे न णत्वं। प्रघण।

प्रघास (सं० पु०) प्र-घस्-घञ्। १ प्रकृष्टरूपसे भक्षणीय हविरादि। २ वरुणप्रघास, एक प्रकारका चातुर्मास्य याग।

प्रघासिन् (सं० त्रि०) प्रघासयुक्त मरुद्गण, प्रघासयज्ञयुक्त।

प्रघास्य (सं० त्रि०) प्रकृष्टरूपसे भक्षणीय, अच्छी तरह खाने लायक।

प्रघुण (सं० पु०) प्र-घुण-क। अतिथि, मेहमान।

प्रघूर्ण (सं० पु०) प्रघूर्णति भ्रमतीति प्र-घूर्ण-अच्। अतिथि, मेहमान।

प्रघोर (सं० त्रि०) अति कठिन, बहुत अधिक कठिन।

प्रघोषक (सं० पु०) प्र घुष भावे घञ्, ततः कन्। ध्वनि।

प्रचक्र (सं० क्ली०) प्रगतश्चक्रमिति प्रादिसमासः। प्रस्थित सैन्य, वह सेना जिसने कूच बोल दिया।

प्रचक्षस् (सं० पु०) प्रकर्षेण चक्षते वक्तीति प्र-चक्ष-असि, न ख्यादेशः। बृहस्पति।

प्रचण्ड (सं० त्रि०) प्रकर्षेण चण्डः। १ बहुत अधिक तीव्र, तेज, उग्र। २ प्रबल, बहुत अधिक वेगवान्। ३ भयङ्कर। ४ कठिन, कठोर। ५ दुःसह, असह्य। ६ बड़ा, भारी। ७ पुष्ट, बलवान्। ८ बहुत गरम। ९ प्रतापी। (पु०) प्रकर्षेण चण्डः उग्रगुणत्वात्। १० श्वेतकरवीर, सफेद कनेर। ११ वत्सप्री नामक राजाके सुनन्दागर्भजात एक पुत्र। १२ शिवका एक गण।

प्रचण्ड—राष्ट्रकूटराज २य कृष्णके महासामन्त। ये ब्रह्मवकवंशीय धवलप्पके पुत्र थे। पिताके बाहुबलसे उपार्जित ७५० ग्रामोंका आधिपत्य इन्हीं पर सौंपा था। इनके अधीन चन्द्रगुप्त नामक एक दण्डनायक इस भूभागका शासन करते थे। ये ८३२ शकमें विद्यमान थे।

प्रचण्ड—बौद्धराज अजातशत्रुके एक मन्त्री। वेश्याशक्तिप्रयुक्त इन्होंने राजासे अपमानित हो कर प्रव्रज्याका अवलम्बन किया।

प्रचण्डता (सं० स्त्री०) १ प्रचण्ड होनेका भाव, तेजी, तीखापन। २ भयङ्करता।

प्रचण्डत्व (सं० पु०) प्रचण्डता देखो।

प्रचण्डदेव—गौड़देशाधिपति एक क्षत्रिय राजा। धार्मिक राजा अपनी कार्यकुशलताके लिये जनसाधारणके पूज्य थे। ये शाक्त और वीरव्रतीके उपासक थे। - बौद्धप्रभाव-

कालमें इनके मनमें निर्वाणप्राप्तिकी आकांक्षा बलवती हुई। अतः अपने लड़के शक्तिदेवको राजपद पर बिठा कर आप साधुओंके साथ नाना देशोंमें पर्यटनको निकल गये। नेपालराज्यमें पहुंच कर ये जगत्के अपूर्व सौन्दर्य पर विमोहित हो पड़े। क्रमशः वहांके सभी तीर्थों और पीठ स्थानादिका पर्यवेक्षण कर इन्होंने विरत्न और स्वयम्भुनाथकी पूजा शेष की। पीछे मंजुश्रीपर्वत पर चढ़ कर गुणाकरभिक्षुसे बौद्धधर्म ग्रहण किया। अब ये शान्तश्री नामसे प्रसिद्ध हुए। जो सब हिन्दूमतावलम्बी इनके साथ नेपाल गये थे, वे सबके सब बौद्ध हो गये और सङ्घारामादिमें रह कर धर्मचर्चा करने लगे। इन्होंने ही स्वयम्भूनाथकी पवित्र वहिरक्षाके लिये अपने गुरु गुणाकरसे अनुरोध किया था। इनके प्रस्ताव पर मुग्ध हो कर गुणाकरजीने 'त्रयोदशाभिषेक' द्वारा शरीर पवित्रकर शान्तिकर वज्राचार्य नाम रखा। इसी समयसे नेपालमें गौड़देश वासियोंका आना शुरू हुआ।

स्वयम्भूपुराणका ८म अध्याय देखो।

प्रचण्डमूर्त्ति (सं० स्त्री०) प्रचण्ड मूर्त्तिर्यस्य। १ वरुणवृक्ष। २ उग्रमूर्त्ति, भयानक देहविशिष्ट।

प्रचण्डसेन—एक ताम्रलिप्त-देशाधिपति।

प्रचण्डा (सं० स्त्री०) प्रकर्षेण चण्डा। १ अतिकोपणा। २ भगवतीकी सखीविशेष। ३ दुर्गाकी अष्टनायिकाके अन्तर्गत नायिकाविशेष। देवीभागवतमें लिखा है, कि छगलण्ड नामक पीठस्थानमें यह प्रचण्डादेवी विराजित हैं। ४ श्वेतदूर्वा, सफेद दूब जिसके फूल सफेद होते हैं।

प्रचता (सं० अव्य०) देवगण द्वारा याचमान।

प्रचय (सं० पु०) प्रचीयते इति प्र-चिञ् चयने (एरच्। पा ३।३।५६) इत्यच्। १ समूह, झुण्ड। २ राशि, ढेर। ३ वृद्धि, बढ़ती। ४ वीजगणितमें एक प्रकारका संयोग। ५ यष्टि प्रभृति द्वारा पुष्प और फलादि चयन, लकड़ी आदिकी सहायतासे फूल या फल एकत्र करना। ६ वेदपाठ विधिमें एक प्रकारका स्वर। इस स्वरके उच्चारणके विधानानुसार पाठकको अपना हाथ नाकके पास ले जानेकी आवश्यकता पड़ती है।

प्रचयन (सं० क्ली०) वैदिक स्वरग्रामभेद।

प्रचयस्वर (सं० पु०) १ प्रचितिस्वर। २ सञ्चय।

प्रचर (सं० पु०) प्रचरत्यस्मिन्निति प्र-चर-आधारे अप्। १ मार्ग, रास्ता। २ प्रकृष्टरूपसे गमन।

प्रचरण (सं० क्ली०) विचरण, चलना, फिरना।

प्रचररूप (सं० त्रि०) प्रचरत् प्रकाशमानं रूपं स्वरूपं यस्य। १ व्यक्तरूप। २ प्रचारविशिष्ट, प्रचलित।

प्रचरित (सं० त्रि०) प्रचलित, चलता हुआ।

प्रचल (सं० त्रि०) प्र-चल-अच्। १ प्रकृष्ट चलनयुक्त, चञ्चल। (पु०) २ मयूर, मोर। ३ सौम्यकीटविशेष।

प्रचलक (सं० पु०) कीटभेद, सौम्य नामका कीड़ा।

प्रचलन (सं० क्ली०) प्रवर्त्तन, चलन।

प्रचला (सं० स्त्री०) १ वह निद्रा जो बैठे या खड़े हुए मनुष्यको आती है। २ वह पापकर्म जिसके उदयसे ऐसी निद्रा आती है। ३ सरट, गिरगिट।

प्रचलाक (सं० पु०) प्रकर्षेण चलतीति प्र-चल-आकन्। १ शराघात २ शिखण्ड। ३ भुजङ्गम। ४ मयूरपुच्छ।

प्रचलाकिन्। (सं० पु०) प्रचलाक-शिखण्डोऽस्यास्तीति प्रचलाक-इनि। १ मयूर, मोर। २ सर्प, सांप।

प्रचलायित (सं० त्रि०) प्रचलाय-क्त। निद्रादि द्वारा घूर्णित।

प्रचलित (सं० त्रि०) प्र-चल-क्त। १ प्रस्थित, दृढ़, स्थिर। २ प्रसिद्ध, मशहूर। ३ जिसका चलन हो, चलता हुआ। (क्ली०) ४ सद्योव्रण विशेष, हालका निकला हुआ फोड़ा।

प्रचाय (सं० पु०) प्र-चि-घञ्। १ हस्त द्वारा द्रव्यादि एकत्र करना, हाथसे कोई चीज इकट्ठा करना। २ राशि, ढेर। ३ वृद्धि, अधिकता। ४ उपचय, सञ्चय।

प्रचायक (सं० त्रि०) १ इकट्ठा करनेवाला, ढेर लगानेवाला।

प्रचायिका (सं० स्त्री०) प्र-चि-भावे ण्वुल्, टाप् कापि अत इत्वं। १ प्रचयनकर्त्री स्त्री, वैदिक गान करनेवाली स्त्री। २ परीपाटीपूर्वक पुष्पादि चयन, सिलसिलेसे फूल तोड़ना।

प्रचार (सं० पु०) प्रचरणमिति प्र-चर-भावे घञ्। १ प्रचरण, चलन, रवाज। २ प्रकाश। ३ प्रसिद्धि। ४ व्यक्त। प्रचरत्यस्मिन् प्र-चर-आधारे घञ्। ५ गवादिका

चरणस्थान, मवेशी आदि चरनेका मैदान, चरागाह। ६ अश्वका नेत्ररोगविशेष, घोड़ोंकी आँखका एक रोग। इसमें आँखोंके आस पासका मांस बढ़ कर दृष्टि रोक लेता है। कृतविद्य अश्वचिकित्सकको चाहिये, कि जिस घोड़ेको यह रोग हुआ है, उसे जमीन पर सुला कर उस बढ़े हुए माँसको काट डाले। परन्तु काटते समय जिससे चक्षुःस्थित अक्षिगोलक पर किसी प्रकारकी पीड़ा न पहुंचे, इस पर विशेष ध्यान रहे। पीछे मधु या सैन्धवसे दोनों आंख भर दे। कुछ समयके बाद उसे जलसे धो कर शङ्खजा शिरावेध और कुष्ठ, वच, चई, त्रिकटु, लवण और सुराके साथ प्रतिपान देना होता है। इस समय घोड़ेको वायुशून्य स्थानमें ले जा कर दूध खिलाना चाहिये। ऐसी अवस्थामें मधुर भोजन वा गुरुभोजन निषिद्ध है। (अश्ववैद्यक)

प्रचारक (सं० त्रि०) प्रचारयतीति प्र-चारि-ण्वुल्। प्रकाशक, प्रचार करनेवाला, फैलानेवाला।

प्रचारण (सं० क्ली०) प्र-चारि-ल्युट्। १ प्रकाशकरण, प्रचार करना। २ चलन, रिवाज।

प्रचारित (सं० त्रि०) प्रचार, तारकादित्वादि तच् वा प्र-चारि-क्त। जिसका चार हुआ है, फैलाया हुआ।

प्रचारिन् (सं० त्रि०) प्र-चर-णिनि। १ प्रचारकारी, प्रचार करनेवाला। २ गमनशील, जानेवाला।

प्रचाल (सं० पु०) प्रकृष्टः चालः। १ वीणाका काष्ठमय अवयव। २ यूपका कटकभेद।

प्रचालित (सं० त्रि०) प्र-चालि-क्त। जिसका प्रचलन किया गया हो, जो चलाया गया हो।

प्रचिकित (सं० त्रि०) विशिष्ट चैतन्ययुक्त।

प्रचिकीर्षु (सं० त्रि०) प्रकर्त्तुमिच्छुः प्र-कृ-सन्, तत-उ। प्रतिकारेच्छु, जो बदला लेना चाहता हो।

प्रचित (सं० त्रि०) प्र-चि-क्त। १ कृतचयन, जिसका फल तोड़ लिया गया हो। २ प्रचयस्वरयुक्त। संख्यायां कन्। ३ दण्डकभेद।

प्रचीबल (सं० क्ली०) प्रचेयं बलं यत्र, पृषोदरादित्वात् साधुः। वीरण, खसकी जड़।

प्रचीर (सं० पु०) वत्सप्री राजाके सुनन्दागर्भजात एक पुत्रका नाम।

प्रचुर (सं० त्रि०) प्रचोरतीति प्र-चुर (इगुपधज्ञेति। पा ३।१।१३५) इति क; वा प्रगतश्चुराया इति प्रादिस०। १ अनेक। पर्याय—प्रभूत, प्राज्य, अदभ्र, बहुल, बहु, पुरुह, पुरु, भूयिष्ठ, स्फिर, भूय, भूरि। (पु०) २ चौर, चोर।

प्रचुरता (सं० स्त्री०) प्रचुरस्य भावः प्रचुर-तल्-टाप्। प्राचुर्य, अधिकता, ज्यादती।

प्रचुरपुरुष (सं० पु०) प्रचोरतीति प्र-चुर-क प्रचुरश्चासौ पुरुषश्चेति। १ चौर, चोर। २ बहुतर, अनेक लोग।

प्रचेतगढ़—महाराष्ट्रके अन्तर्गत एक दुर्ग। शिवाजीने बड़े चातुरीसे इस दुर्ग पर अधिकार किया था। १८१८ ई०के जूनमासमें यह अङ्गरेजोंके दखलमें आया।

प्रचेतस् (सं० पु०) प्रचेततीति प्र-चित-असुन्। १ वरुण। २ मुनिविशेष। ३ प्रजापतिभेद। ४ एक मुनि और धर्मशास्त्र-प्रणेता। ५ पृथुके प्रपौत्र और प्राचीनबर्हिके दश पुत्र। विष्णुपुराणके मतसे इन्होंने दश हजार वर्ष तक समुद्रके भीतर घुस कर कठिन तपस्या की थी और विष्णुसे प्रजासृष्टिका वर पाया था। कण्डुकन्या मारिषाके गर्भ और इन्हींके औरससे दक्षका जन्म हुआ था। ६ प्राचीनबर्हिराजपुत्र। ७ अनुवंशीय नृपभेद। ८ प्राचीनबर्हिकी सामुद्री भार्या-गर्भजात पुत्रभेद। (त्रि०) ९ प्रकृष्ट हृदय, बुद्धिमान्, होशियार, चतुर।

प्रचेतसी (सं० स्त्री०) प्रचेतयति मूर्च्छितमिति प्र-चित्-णिच् अतस्, गौरादित्वात् ङीष्। १ कटफल, कायफल। २ प्रचेताकी कन्या।

प्रचेता (सं० पु०) प्रचेतस् देखो।

प्रचेतुन (सं० त्रि०) प्र-चित-उन्। प्रकृष्ट ज्ञानयुक्त, बुद्धिमान्।

प्रचेतृ (सं० पु०) प्रचेतति युद्धादि स्थाने वीरान् सन्निनोतीति प्र-चित-तृच्। सारथि।

प्रचेय (सं० त्रि०) १ जो चयन करने योग्य हो, जो चुनने या संग्रह करने लायक हो। २ ग्राह्य, जो ग्रहण करने योग्य हो।

प्रचेल (सं० क्ली०) प्रचोतीति प्र-चेल-अच्। १ पीतकाष्ठ, पीला चन्दन। २ पीतमुद्ग, पीली मूंग।

प्रचेलक (सं० पु०) प्रकर्षेण चेलति गच्छतीति प्र-चेल-

ण्वुल्। १ अश्व, घोड़ा। (त्रि०) २ प्रकृष्ट गतियुक्त, बहुत अधिक चलनेवाला।

प्रचेलुक (सं० पु०) १ पाचक। २ मानभेद, एक माप।

प्रचोद (सं० पु०) प्र-चुद-घञ्। प्रेरणा, उत्तेजना।

प्रचोदक (सं० त्रि०) प्रचोदयति प्रेरयतीति चुद-प्रेरणे ण्वुल्। प्रेरक, उत्तेजित करनेवाला।

प्रचोदन (सं० क्ली०) प्र-चुद-ल्युट्। १ प्रेरण, उत्तेजना। २ आज्ञा, हुकुम। ३ नियम, कायदा, कानून।

प्रचोदनी (सं० स्त्री०) प्रचोद्यते अपमार्यते रोगोऽनया चुद-णिच्-ल्युट्-ङीप्। १ कण्टकारिका, कटेहरी। २ दुरालभा, जवासा।

प्रचोदित (सं० त्रि०) प्र-चुद-क्त। प्रेरित, जो उत्तेजित किया गया हो।

प्रचोदिन् (सं० त्रि०) प्रेरणाकारी, उत्तेजित करनेवाला।

प्रचोदिना (सं० स्त्री०) १ लताभेद, एक प्रकारकी बेल। २ कण्टकारिका, कटेहरी।

प्रच्छक (सं० त्रि०) प्रश्न करनेवाला, पूछनेवाला।

प्रच्छद (सं० पु०) प्रच्छाद्यतेऽनेनेति प्र-च्छद-णिच् करणे घ (छादेर्घेऽद्व्युपसर्गस्य। पा ६।४।९६) इति उपधायां ह्रस्वः। १ आच्छादन वस्त्रादि, लपेटनेका कपड़ा। २ कम्बल। ३ चोगा।

प्रच्छद् (सं० क्ली) प्रच्छादयति प्र-छादि-क्विप् ह्रस्वः। अन्न, अनाज।

प्रच्छदपट (सं० पु०) प्रच्छाद्यतेऽनेन स-चासौ पटश्चेति। आच्छादनपट, आवरणवस्त्र। पर्याय—निचोल, निचुल, निचोली।

प्रच्छना (सं० स्त्री०) प्रच्छ-बाहुलकात् युच् टाप्। जिज्ञासा, पूछना।

प्रच्छन्न (सं० क्ली०) प्र-छद-क्त। १ अन्तर्द्वार, गुप्तद्वार। (त्रि०) २ आच्छादित, ढका हुआ। ३ गोपित, छिपा हुआ।

प्रच्छर्दन (सं० क्ली०) प्र-च्छर्द-भावे ल्युट्। १ वमन, कै। २ सांसकी वायुको नाकके रास्ते बाहर निकालना।

प्रच्छर्दिका (सं० स्त्री०) प्र-च्छर्द्-वमने (रोगाख्यायां ण्वुल् बहुलम्। पा ३।३।१०८) इति ण्वुल् स्त्रियां टापि अत इत्वं। १ वमी, उल्टी, कै। २ वमनका रोग। (त्रि०) ३ वमनकारक, जिससे वमन हो।

प्रच्छादन (सं० क्ली०) प्रच्छाद्यतेऽनेनेति प्र-च्छद-णिच् ल्युट्। १ उत्तरीय वस्त्र, ओढ़नेका वस्त्र, चादर। पर्याय—प्रावरण, संव्यान, उत्तरीयक। २ नेत्रच्छद, आंखकी पलक। भावे ल्युट्। ३ गोपन, छिपानेका भाव।

प्रच्छादित (सं० त्रि०) प्र-च्छद-णिच्-क्त। आच्छादित, ढका हुआ।

प्रच्छान (सं० क्ली०) प्र-च्छो भावे ल्युट्। १ प्रकृष्टच्छेदन, अच्छी तरह काटना। २ सुश्रुतोक्त शस्त्रविस्रावणभेद, सुश्रुतके अनुसार घाव चीरनेका एक प्रकार।

प्रच्छाय (सं० क्ली०) प्रकृष्टा छाया (यत) प्रकृष्ट छाया। उत्तम छाया, अच्छी छांह।

प्रच्छिद (सं० त्रि०) प्र-छिद-क्विप्। प्रच्छेदकर्त्ता, छेदने या काटनेवाला।

प्रच्छिल (सं० त्रि०) प्रच्छ-बाहुलकात् इलच्। निर्जन, जनशून्य।

प्रच्छेद (सं० क्ली०) प्र-छिद-घञ्। प्रकृष्ट छेद, अच्छी तरह काटना।

प्रच्छेदन (सं० क्ली०) खण्ड करना, छेदने या काटनेकी क्रिया।

प्रच्छेद्य (सं० त्रि०) छेदनयोग्य, काटने लायक।

प्रच्यव (सं० पु०) प्र-च्यु-अच्। प्रक्षरण, आपसे आप बहना, झरना।

प्रच्यवन (सं० क्ली०) प्र-च्यु-ल्युट्। क्षरण, झरना, बहना।

प्रच्यावन (सं० क्ली०) गतिपरिवर्त्तन, किसी आरब्धकर्मसे लौटा कर अन्य कर्ममें प्रवर्त्त करना, क्षरण, झरना, बहना।

प्रच्यायुक (सं० क्ली०) क्षणस्थायी, थोड़ी देर तक ठहरनेवाला।

प्रच्युत (सं० त्रि०) गिरा हुआ, अपने स्थानसे हटा हुआ।

प्रच्युति (सं० त्रि०) प्र-च्यु-क्तिन्। क्षरण, अपने स्थानसे गिरने या हटनेका भाव।

प्रज (सं० पु०) प्रविश्य जायायां जायते प्र-जन-ड। पति, स्वामी। पति जायाके गर्भमें प्रवेश कर बार बार नया जन्म लेता है, इसीसे प्रज शब्दसे पतिका बोध होता है।

प्रजग्मि (सं० त्रि०) प्र-गम-ज्ञाने कि, द्वित्वं उपधालोपः। प्रज्ञाशील।

प्रजङ्घ (सं० लि० ) प्रकृष्टा जङ्घा यस्य । राक्षसभेद, रावणको सेनाका एक मुख्य राक्षस जिसे अंगदने मारा था।

प्रजन ( सं० पु० ) प्रजायतेऽनेनेति प्र-जन-करणे घञ् ( जनिवध्योश्च । पा ७।३।३५ ) इति न वृद्धिः। १ गर्भधारण करनेके लिये पशुओंका मैथुन, जोड़ा खाना । २ पशुओंके गर्भधारण करनेका समय । ३ पुरुषेन्द्रिय, लिङ्ग । प्र जन-भावे घञ् । ४ पुत्रोत्पादन, सन्तान उत्पन्न करनेका काम। (लि०) ५ जनयिता, जन्म देनेवाला ।

प्रजनन ( सं० क्ली० प्रजायतेऽनेनेति प्र-जन-ल्युट् । १ योनि । प्र-जन-भावे ल्युट् । २ जन्म । २ धात्रीकर्म, दाईका काम । ४ प्रगम, सन्तान उत्पन्न करनेका काम । (लि०) ५ प्रजोत्पादक, जन्म देनेवाला ।

प्रजनिका ( सं० स्त्री० ) प्रजनयतीति प्र-जन-णिच् ण्वुल्, टापि अतइत्वं । माता ।

प्रजनयितृ ( सं० पु० ) सर्वसृष्टिकर्त्ता, ब्रह्मा ।

प्रजनिष्णु ( सं० लि० ) प्र-जनि-इष्णुच् । जनन, जन्म देनेवाला ।

प्रजनुक ( सं० पु० ) प्र-जन-वाहुलकात् उक । प्रजनशील, वह जो सन्तान उत्पन्न करता हो ।

प्रजनू ( सं० स्त्री० ) प्र-जन-वाहु० ऊ । प्रजनन, सन्तान उत्पन्न करनेका काम ।

प्रजय ( सं० पु० ) प्र-जि-अच् । प्रकृष्टजय, उत्तम जीत ।

प्रजल्प ( सं० पु० ) प्र-जल्प-भावे घञ् । १ वाक्यविशेष, व्यर्थकी इधर उधरकी वात, गप । २ वह वात जो अपने प्रियको प्रसन्न करनेके लिये की जाय ।

प्रजल्पन ( सं० क्ली० ) कथोपकथन, वातचीत ।

प्रजल्पित ( सं० लि० ) १ कथित, कहा हुआ । २ व्यक्त, प्रकट । ३ वाक्यारम्भी, जिसने कहना आरम्भ कर दिया हो ।

प्रजल्पिता ( सं० स्त्री० ) १ वह बात जो कही जा चुकी हो । २ जल्पनाकारिणी, गप लड़ानेवाली औरत ।

प्रजव ( सं० पु० ) प्रजवनमिति प्र-जु-भावे-अप् । प्रकृष्टवेग, तेज चाल ।

प्रजविन् ( सं० लि० ) प्रजवतीति प्र-जु ( प्रजोरिनिः । पा ३।२।१५६ ) इति इनि । प्रकृष्टवेगयुक्त, बहुत अधिक चलनेवाला ।

प्रजहित ( सं० पु० ) १ पुराण । २ गार्हपत्य अग्नि ।

प्रजा (सं० स्त्री०) प्रजायते इति प्र-जन उपसर्गे च संज्ञायां । प ३।२।९९ ) इति ड स्त्रियां टाप् । १ सन्तान, सन्तति । पिता और माताके दोषानुसार विभिन्न प्रकारकी प्रजा उत्पन्न होती है । २ वह जनसमूह जो किसी एक राजाके अधीन या एक राज्यके राजाके अधीन या एक राज्यके अन्तर्गत रहता हो । ३ उत्पत्ति, जनन । ४ राज्यके निवासी, रिआया, रैयत । ५ भारतीय गांवोंमें छोटी जातियोंके वे लोग जो विना वेतन पाये ही काम करते हैं । ऐसे लोगोंको कभी किसी उत्सव पर अथवा ब्याह शादी आदिमें कुछ पुरस्कार दे दिया जाता है । नाऊ, कुम्हार आदि पौनीकी गिनती प्रजामें की गई है ।

प्रजाकर ( सं० पु० ) वह तलवार जिससे प्रजाकी वृद्धि होती है । विकल्पमें तलवारका ही वोध होता है, क्योंकि भुजवलसे ही ( तलवार द्वारा ) प्रजावृद्धि और देशजय होनेकी सम्भावना है ।

प्रजाकाम ( सं० लि० ) पुत्राभिलाषी, पुत्रकी इच्छा रखनेवाला ।

प्रजाकार ( सं० पु० ) सृष्टिकर्त्ता, प्रजापति, ब्रह्मा ।

प्रजागर ( सं० पु० ) प्र-जागृ ( ऋदोरप् । पा३।३।५७ ) इति भावे अप् । १ प्रकृष्टरूपसे जागरण, जगना, नींद न आना । २ विष्णु । ३ प्राण । ४ नींद न आनेका रोग । ( लि० ) ५ पालक, रक्षाकर्त्ता, वचानेवाला ।

प्रजागरण ( सं० क्ली० ) अत्यन्त जागरण, विलकुल नींद न आना ।

प्रजागरा ( सं० स्त्री० ) एक अप्सराका नाम ।

प्रजाघ्न (सं० लि०) प्रजां हन्तीति । प्रजानाशकारी, प्रजाका नाश करनेवाला ।

प्रजाचन्द्र ( सं० पु० ) काश्मीरके एक राजा ।

प्रजात ( सं० लि० ) प्र-जन-क्त । १ प्रकृष्टरूपसे ज्ञात । ( पु० ) २ अश्वभेद, एक प्रकारका घोड़ा ।

प्रजातन्तु ( सं० पु० ) प्रजायाः प्रजनस्य तन्तुरिव । १ सन्तान, औलाद । २ वंश, कुल ।

प्रजाता ( सं० स्त्री० ) प्रजातं प्रजननं सुतादीनामुत्पत्तिरित्यर्थः, तदस्या अस्तीति अच्, ततष्टाप् । प्रसूता स्त्री, जिसको बालक उत्पन्न हुआ हो ।

प्रजाति ( सं० स्त्री० ) प्र-जन-क्तिन्। १ प्रजा। २ प्रजनन। ३ पौत्रोत्पत्ति। ४ राजपुत्रभेद। इनका दूसरा नाम प्रजानि है।

प्रजातिमन् ( सं० त्रि० ) प्रजाति सम्बन्धीय।

प्रजा०ति देखो।

प्रजाद ( सं० स्त्री० ) प्रजां ददातीति। गर्भदा नामकी ओषधि जिससे बांझपन दूर होता है।

प्रजादा ( सं० स्त्री० ) प्रजां गर्भदोषनिवारणेन सन्तति ददातीति दा-क टाप्। १ गर्भदात्री क्षुप, गर्भ देनेवाली ओषधि-लता। ( त्रि० ) २ प्रजादाता, सन्तान देनेवाली।

प्रजादान ( सं० क्ली० ) प्रजायाः दानं। १ प्रजाका दान। २ प्रजाका आदान, ग्रहण। प्रजातः जन्मतः दानं शुद्धिरस्य। ३ रजत, चाँदी।

प्रजाद्वार ( सं० क्ली० ) १ प्रजा या सन्तान उत्पन्न करनेका साधन या उपाय। २ सूर्यका नामान्तर।

प्रजाधर्म ( सं० पु० ) प्रजा या पुत्रका कर्त्तव्य कर्म।

प्रजाध्यक्ष ( सं० पु० ) प्रजायाः अध्यक्षः। १ प्रजापति। २ दक्ष ३ कर्दम। ४ सूर्य।

प्रजानन्ती ( सं० स्त्री० ) प्रजानातीति प्र-ज्ञा-शतृ-ङीप्। पण्डिता, विदुषी।

प्रजानाथ ( सं० पु० ) प्रजायाः नाथः। १ लोकनाथ, नृप, राजा। २ ब्रह्मा। ३ मनु। ४ दक्ष।

प्रजानिषेक ( सं० पु० ) १ गर्भधारण। २ गर्भस्थभ्रूण, पुत्र।

प्रजान्तक ( सं० पु० ) प्रजायाः अन्तकः। काल, यम।

प्रजाप ( सं० पु० ) प्रजाः पातीति-पा रक्षणे क। राजा।

प्रजापति ( सं० पु० ) प्रजानां पतिः। १ ब्रह्मा। ब्रह्मापुत्र प्रजापतिसे विराट उत्पन्न हुए हैं। वि।ट देखो।

बेदों और उपनिषदोंसे ले कर पुराणों तकमें प्रजापतिके सम्बन्धमें अनेक प्रकारकी कथाएं प्रचलित हैं। तैत्तिराय ब्राह्मणमें लिखा है, कि ब्रह्माके पुत्र प्रजापति प्रजासृष्टि करनेके बाद मायाके वशमें हो कर भिन्न भिन्न शरीरोंमें बंध गये थे। उन्हें इस अवरोधसे मुक्त करनेके लिये देवताओंने एक अश्वमेध-यज्ञ किया। इस पर शरीर पिञ्जरसे मुक्त हो कर उन्होंने देवताओंको ऐश्वर्यलाभका बर दिया था। ऐतरेय-ब्राह्मणमें लिखा है, कि प्रजापतिने ऋष्यरूपमें रोहितरूपधारिणी अपनी कन्या उषाके साथ सम्भोग किया था जिससे मृगनक्षत्रकी उत्पत्ति हुई थी और वे स्वयं तथा उषा दोनों मिल कर रोहिणी नामक नक्षत्रके रूपमें परिवर्त्तित हो गये थे। सामवेदीय छान्दोग्य उपनिषदमें लिखा है, कि देवराज इन्द्रने प्रजापतिसे सूक्ष्म आत्मज्ञान तथा वैरोचनने स्थूल आत्मज्ञान प्राप्त किया था। पुराणोंमें ब्रह्माके पुत्र अनेक प्रजापतियोंका उल्लेख है।

आह्निकतत्त्वमें दश प्रजापतिका उल्लेख है, यथा—मरीचि, अत्रि; अङ्गिरा, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, प्रचेता वशिष्ठ, भृगु और नारद।

महाभारतमें मोक्षधर्ममें इक्कीस प्रजापतियोंका उल्लेख देखनेमें आता है, यथा—ब्रह्मा, स्थाणु, मनु, दक्ष, भृगु, धर्म, यम, मरीचि, अङ्गिरा, अत्रि, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, वशिष्ठ, परमेष्ठी, विवस्वत्, सोम, कर्दम, क्रोध, अर्वाक् और क्रीत। पुरुषमेधयज्ञमें प्रजापतिके आगे पुरुषकी बली दी जाती है। पुरुषमेध देखो।

पुराणादिमें इन सबके अलावा और भी प्रजापतिका उल्लेख है। यथा—शंयु। "शंयुः प्रजापतिः।" ( श्रुति )

युक्तप्रदेशके कुम्हार अपने अपने चाकका प्रजापति रूपमें पूजन करते हैं।

२ दक्षादि। ३ महीपाल, राजा। ४ इन्द्र। ५ जामाता, दमाद। ६ दिवाकर, सूर्य। ७ वह्नि, आग। ८ त्वष्टा, विश्वकर्मा। ९ पिता। १० यज्ञ। ११ मनु। १२ घरका मालिक या बड़ा, वह जो परिवारका पालन-पोषण करता हो। १३ एक तारा। १४ साठ संवत्सरोंमेंसे पांचवां संवत्सर। १५ आठ प्रकारके विवाहोंमेंसे एक प्रकारका विवाह। प्रजापति देखो। १६ स्वनामख्यात कीटभेद, ( Butter-fly )। इसका शरीर पतंगके जैसा तीन भागोंमें विभक्त है—मुखमण्डल, वक्ष और उदर तथा गुह्यदेश। शरीरके दोनों बगलमें दो पंख रहते हैं। पंखका अगला भाग बड़ा और पिछला कुछ छोटा होता है तथा वह कांचकी तरह सफेद मालूम पड़ता है। इस जातिका कीड़ा रात दिन मधु-सञ्चयमें लगा रहता है। ये निरोह स्वभावके होते और वृक्षपत्रादि गलित काष्ठ तथा जीवलोमपशमादि

खा कर अपना गुजारा चलाते हैं। टिड्डीकी तरह ये शस्य वृक्षादिके क्षयकारक नहीं हैं।

पतङ्ग शब्दमें विशेष विवरण देखो।

वैज्ञानिकोंने इस जातिके पतङ्गका Lepidoptera नाम रखा है। इसके मध्य फिर तीन श्रेणी-विभाग किये गये हैं, L. Diurna, Nocturna और L. Crepuscularia। जो प्रजापति दिवाकालमें विहार करते थे, वे Diurna, जो सूर्यास्तकालमें विहार करते, वे Nocturna और जो सवेरे, दो पहर तथा सन्ध्याकालमें विचरण करते वे Crepuscularia नामसे निर्दिष्ट हुए हैं। आकृतिके अनुसार इनकी भी पदसंख्याकी ह्रास वृद्धि देखी जाती है। छोटे प्रजापतिके १० और बड़ेके १६ पैर होते हैं। इनमेंसे ६ मुखमें, ८ उदरमें और २ गुह्यदेशमें अवस्थित हैं। भारतवर्षके हिमालय प्रदेशमें तथा दार्जिलिङ्ग नामक स्थानमें नाना वर्णोंमें चित्रित विभिन्न जातीय प्रजापति देखे जाते हैं। उनका गात्रवर्ण ऐसा मनोहर होता, कि देखनेसे ही उन्हें पकड़नेकी इच्छा होती है। विज्ञानविदोंके यत्नसे सैकड़ों विभिन्न प्रकारके प्रजापति संगृहीत हो कलकत्तेके 'एशियाटिक म्युजियम' नामक जादूघरमें रखे गये हैं।

प्रजापति—हिंगुलवासी एक हिन्दूसाधु। उन्होंने ब्रह्ममें साकारत्वकी कल्पना करके शिष्यमण्डलीको शिक्षा दी। उनके मतसे परमात्मामें मानवात्माको लीनता ही देहका मोक्ष है।

प्रजापतिगृहीत (सं० त्रि०) धातृसृष्ट, विधातासे सृष्ट।

प्रजापतिदास—ग्रन्थसंग्रह, पञ्चस्वरा, पञ्चस्वरनिर्णय और मेघमाला नामक संस्कृतग्रन्थके रचयिता।

प्रजापतिपति (सं० पु०) दक्षप्रजापति।

प्रजापतियज्ञ (सं० पु०) प्रजापतेर्यज्ञः दक्षयज्ञ।

प्रजापतिलोक (सं० पु०) ब्रह्मलोक।

प्रजापतिहृदय (सं० क्ली०) सामभेद।

प्रजापती (सं० स्त्री०) शाक्यबुद्धकी पालयित्री गोतमी, गौतमबुद्धको पालनेवाली गोतमीका नाम।

प्रजापाल (सं० पु०) प्रजां पालयतीति पाल-अण्। प्रजापालक, प्रजाका पालन करनेवाला।

प्रजापाल्य (सं० क्ली०) प्रजापालनयोग्य।

प्रजायिनी (सं० स्त्री०) माता।

प्रजावत् (सं० त्रि०) राजाऽस्त्यस्य मतुप् मस्य व। १ सन्तानयुक्त, जिसके सन्तानसन्तति हो। (पु०) २ प्रकृतियुक्त नृप, योग्य राजा।

प्रजावती (सं० स्त्री०) प्रजावत्-ङीप्। १ भ्रातृजाया, भाईकी स्त्री। २ बड़े भाईकी स्त्री, भाभी, भौजाई। ३ प्रियव्रतपत्नी, प्रियव्रत राजाकी स्त्रीका नाम। ४ सन्तानविशिष्टा, बहुत-से लड़कोंकी माता। ५ गर्भवती स्त्री।

प्रजाविद् (सं० त्रि०) प्रजां विन्दतीति क्विप्। प्रजालाभकारी।

प्रजासनि (सं० पु०) प्रजां सनोति ददाति सन-इन्। प्रजोत्पादक।

प्रजासृज् (सं० पु०) सृष्टिकर्त्ता, ब्रह्मा।

प्रजाहित (सं० क्ली०) प्रजायै हितम्। १ जल, पानी। (त्रि०) २ प्रजोपकार, प्रजाकी भलाई।

प्रजित् (सं० त्रि०) विजेता, विजय करनेवाला।

प्रजिन (सं० पु०) प्रकर्षेण जयतीति प्र-जि-बाहुलकात् नक्। वायु, हवा।

प्रजिहीर्षु (सं० त्रि०) प्रहर्त्तुमिच्छुः। प्र-हृ-सन्-उ। प्रहारेच्छु, जो आघात करना चाहता।

प्रजीवन (सं० क्ली०) जीविका, रोजी।

प्रजुष्ट (सं० त्रि०) प्र-जुष-क्त। प्रसक्त, लगा हुआ।

प्रजेश (सं० पु०) प्रजानामीशः। प्रजापति।

प्रजेश्वर (सं० पु०) प्रजानामीश्वरः। राजा।

प्रज्झटिका (सं० स्त्री०) प्राकृत छन्दोभेद। इसके प्रत्येक चरणमें १६ मात्राएं होती हैं। इसे पद्धरी, पद्धटिका, प्रज्वलय और प्रज्वलिया भी कहते हैं।

प्रज्ञ (सं० त्रि०) प्रकर्षेण जानातीति प्र-ज्ञा। (आतश्चोपसर्गे। पा ३।१।१३६) इति क। विद्वान्, जानकार।

प्रज्ञता (सं० स्त्री०) प्रज्ञस्य भावः, तल्-टाप्। पाण्डित्य, विद्वत्ता।

प्रज्ञप्ति (सं० स्त्री०) प्र-ज्ञा-णिच्-क्तिन्। १ सङ्केत, इशारा। २ ज्ञान, अक्ल। ३ ज्ञापन, जतानेका भाव। ४ सूचना, खबर। ५ जिनविद्यादेवीविशेष।

प्रज्ञप्तिवादिन् (सं० त्रि०) ज्ञानवादी।

प्रज्ञप्ती (सं० स्त्री०) प्रज्ञप्ति वा ङीष्। जिनविद्यादेवीविशेष। जैनोंकी एक विद्यादेवी।

प्रज्ञा ( सं० स्त्री० ) प्र-ज्ञा-क, टाप् । १ बुद्धि, ज्ञान । इसके ग्यारह वैदिक पर्याय हैं, यथा—केतु, केत, चेतस्, चित्त, क्रतु, असु, धी, शची, माया, वयुन, अभिख्या । २ एकाग्रता । ३ प्राज्ञी, प्रकर्षेण जानाति या । ४ सरस्वती ।

प्रज्ञा—बौद्धशास्त्रमें 'प्रज्ञा' का अर्थ ज्ञान वा बुद्धि बतलाया है । गुणकारण्डव्यूहमें लिखा है, कि जब जगत्में कुछ भी न था, तब स्वयम्भू आदि बुद्ध रूपमें आविर्भूत हुए । उन्हीं एक बुद्धने चार हाथोंकी कल्पना करके अपनी इच्छासे प्रज्ञाकी सृष्टि की । बुद्ध और प्रज्ञाने एक साथ मिल कर 'प्रज्ञा उपाय' नामधारण किया । अष्टसाहस्रिका प्रज्ञापारमित ग्रन्थमें लिखा है, कि एकमात्र बुद्ध ही जगत्के गुरु और प्रज्ञा गुणोंके आधार हैं । क्रमशः पौत्तलिक प्रवाहमें पड़ कर 'प्रकृति' स्वरूपा प्रज्ञादेवी देवतारूपमें आदृत हुई थी । पूजाखण्डमें वे जगन्माता, निरूप, प्रज्ञारूप, प्रज्ञापारमिता और प्रकृति इन सब नामोंसे पूजित हुई हैं । प्रज्ञादेवी ही जगत्प्रकृतिकी अनुरूपा ( Diva Natura ) और धर्म मानी गई हैं । बौद्ध धर्मपुराणमें गौहाटीके कामेश्वरी-मन्दिरके योनिपीठ त्रिकोणाकार यन्त्रको जगन्माता बतलाया है । आदि प्रज्ञा वा धर्म ही प्रज्ञादेवी हैं । जब सभी शून्यमय था, तब एकमात्र प्रज्ञादेवी ही आकाशसे मूर्त्तिमें प्रकाशित हुई थीं । योनिपीठस्थ त्रिकोणाकार यन्त्रके बिन्दुसे वे अपनी इच्छासे आदि प्रज्ञारूपमें और उक्त त्रिकोणके पार्श्वदण्डसे बुद्ध, धर्म और सङ्घ उत्पन्न हुए ।

प्रज्ञाकर—एक मैथिलपण्डित । ये विद्याकरके पुत्र और मिश्र आनन्दकर स्वामीके पौत्र थे । इन्होंने सुबोधिनी नामक नलोदयटीकाकी रचना की ।

प्रज्ञाकाय ( सं० पु० ) प्रज्ञा काय इव अस्य । बौद्धाचार्य मञ्जुघोष ।

प्रज्ञाकूट ( सं० पु० ) बोधिसत्त्वभेद ।

प्रज्ञाचक्षुस् ( सं० पु० ) प्रज्ञा एव चक्षुर्यस्य । १ धृतराष्ट्र । ( त्रि० ) २ प्रज्ञाचक्षुःयुक्त, जिसके प्रज्ञारूप चक्षु हो । ३ अंधा ।

प्रज्ञाचन्द्र—एक बौद्धपुरोहित । चीनपरिव्राजक इत्सिं जब नालन्दासे तीन योजन पश्चिम तिलाढ़क सङ्घाराममें पहुंचे, उस समय ये वहांके आचार्य थे ।

प्रज्ञाढ्य ( सं० पु० ) प्रज्ञाया आढ्य युक्तः । प्रज्ञासम्पन्न, बुद्धियुक्त ।

प्रज्ञातर—मध्यभारतवासी एक बौद्धाचार्य । दाक्षिणात्य जा कर इन्होंने वहांके २य राजपुत्र बोधिधर्मको (१) धर्मोपदेश दिया था । ४५७ ई०में इनकी मृत्यु हुई थी ।

प्रज्ञातृ ( सं० त्रि० ) प्र-ज्ञा-तृण् । सर्वाभिज्ञ ।

प्रज्ञादि ( सं० पु० ) स्वार्थे अण् प्रत्ययनिमित्त शब्दगणभेद । १ प्रज्ञ आदि करके शब्दगण । गण यथा—प्रज्ञ, वणिज्, उशिज्, उष्णिज्, प्रत्यक्ष, विद्वस्, विदिन्, पोड़न्, विद्या, मनस्, श्रोत्र, शरीर, जुह्वत्, कृष्णमृग, चिकीर्षत्, चोर, शत्रु, योध, चक्षुस्, वसु, एनस्, मरुत, क्रुञ्च, सत्वत्, दशार्ह, वयस्, व्याकृत, असुर, रक्षस्, पिशाच, अशनि, कर्षापण, देवता और बन्धु । २ अस्त्यर्थमें ण-प्रत्यय निमित्त शब्दगणभेद । गण यथा—प्रज्ञा और श्रद्धा ।

प्रज्ञादित्य (सं० पु०) काश्मीरके एक राजा । काश्मीर देखो ।

प्रज्ञान ( सं० क्ली० ) प्रज्ञायतेऽनेनेति प्र ज्ञा-ल्युट् । १ बुद्धि, ज्ञान । २ चिह्न, निशान । ३ चैतन्य, होश । ४ पण्डित, विद्वान् ।

प्रज्ञानन्द—एक बौद्ध-पण्डित । प्रज्ञास्वरूपके शिष्य । इन्होंने तत्त्वप्रकाशिका नामक तत्त्वालोकटीका और त्रिपुटीप्रकरणटीका नामक और भी एक ग्रन्थ रचे हैं ।

प्रज्ञानाश्रम—स्वात्मनिरूपणप्रकरण नामक ग्रन्थकी टीकाके रचयिता ।

प्रज्ञापारमिता ( सं० स्त्री० ) बौद्ध-ग्रन्थोंके अनुसार दश पारमिताओंमेंसे एक जिसे गौतम-बुद्धने अपने मर्कट जन्ममें प्राप्त किया था ।

प्रज्ञाप्त ( सं० त्रि० ) १ सज्जित, सजाया हुआ । २ आदिष्ट, हुकुम दिया हुआ ।

प्रज्ञाभद्र—एक बौद्धाचार्य । चीनपरिव्राजक यूएनचुवङ्ग जब तिलाढ़क सङ्घाराममें आये, उस समय ये वहां पुरोहिताई करते थे । यूएनचुवङ्गने ६३७ ई०में उनसे धर्मसंक्रान्त कितने भ्रम मिटा लिये थे ।

(१) ये बोधिधर्म ५२१ ई०में धर्मप्रचार करनेके लिये चीन देश गये थे ।

प्रज्ञामय ( सं० त्रि० ) प्रज्ञा-स्वरूपे मयट् । प्रज्ञास्वरूप, बुद्धिमान् ।

प्रज्ञाल ( सं० त्रि० ) प्रज्ञास्त्यस्य सिध्मादित्वात् लच् । बुद्धियुक्त, पण्डित ।

प्रज्ञावत् ( सं० त्रि० ) प्रज्ञा विद्यतेऽस्य मतुप् मस्य व । प्रज्ञायुक्त, बुद्धिमान् ।

प्रज्ञावर्मन्—एक बौद्ध-धर्मशास्त्रवेत्ता । ये चीनराज्यके अन्तर्गत कोरियाविभागके सिकी नामक स्थानमें रहते थे । इनका चैनिक नाम ह्विइ-लुन् था । भारत पर धर्मप्रचार करनेकी इच्छासे इन्होंने स्वराज्य छोड़ दिया और अपना समय बौद्ध-संन्यासियोंके साथ वितानेका सङ्कल्प किया । राहमें ये युयन-चौरके साथ मिल गये । १० वर्ष तक ये अमरावत सङ्घाराममें ठहरे थे । पीछे गन्धारसन्द-मन्दिरमें आ कर इन्होंने संस्कृत अध्ययनमें अपना शेष जीवन विताया ।

प्रज्ञासहाय ( सं० पु० ) ज्ञानी, बुद्धिमान् ।

प्रज्ञिन् ( सं० त्रि० ) प्रज्ञास्त्यस्येति इनि । पण्डित ।

प्रज्ञिल ( सं० त्रि० ) प्रज्ञा-अस्त्यर्थे पिच्छादित्वात् इलच् । पण्डित, बुद्धिमान् ।

प्रज्ञु ( सं० पु० ) प्रगते जानुना यस्य जानुनो ज्ञः । प्रगत-जानुक, खञ्जपाद ।

प्रज्वलन ( सं० क्ली० ) प्र-जल-ल्युट् । प्रकृष्टज्वलन, अच्छी तरह जलनेकी क्रिया ।

प्रज्वलित (सं० त्रि०) प्र-जल-क्त । १ प्रकृष्टज्वलनयुक्त, दह-कता हुआ, धधकता हुआ । २ अति स्वच्छ, वहुत साफ ।

प्रज्वलिया ( हिं० पु० ) छन्दोविशेष, एक छन्द । इसके प्रत्येक चरणमें १६ मात्राएं होती हैं ।

प्रज्वार ( सं० पु० ) १ ज्वरका प्रदाह, बुखारकी गर्मी । २ एक गन्धर्वका नाम ।

प्रज्वालन ( हिं० क्रि० ) जलाना, दहकाना ।

प्रडीन ( सं० पु० ) प्र-डी-नभ गतौ क्त । पक्षियोंकी गति-विशेष ।

प्रण ( सं० त्रि० ) प्राचीन, पुराना ।

प्रण ( हिं० पु० ) किसी कामको करनेके लिये किया हुआ अटल निश्चय, प्रतिज्ञा ।

प्रणखर ( सं० पु०) प्रकृष्टः नरखः पूर्वपदात् णत्वं । नखाग्र, नाखूनका अगला भाग ।

प्रणत ( सं० त्रि० ) प्र-नम-क्त । १ प्रणतिविशिष्ट, प्रणाम करता हुआ । २ वक्र, वहुत झुका हुआ । (पु०) ३ प्रणाम करनेवाला । ४ दास, सेवक । ५ भक्त, उपासक ।

प्रणतपाल ( सं० पु० ) दीनों, दासों या भक्तजनोंका पालन करनेवाला, दीनरक्षक ।

प्रणति (सं० स्त्री०) प्रकृष्टं नमनं प्र-नम-भावे-क्तिन् । १ प्रणाम, प्रणिपात, दण्डवत । २ नम्रता । ३ विनती ।

प्रणद ( सं० पु० ) प्र-नद-भावे ल्युट् णत्वं । प्रणद, वहुत जोरसे होनेवाला शब्द ।

प्रणम ( हिं० पु० ) प्रणाम देखो ।

प्रणमन ( सं० पु० ) १ झुकना । २ दण्डवत या नमस्कार करना, प्रणाम करना ।

प्रणम्य ( सं० त्रि० ) प्रणम्य, प्रणाम करने योग्य, वन्दनीय ।

प्रणय ( सं० पु० ) प्रणयनं प्र-णी ( एरच् । ५।३।५६ ) इति अच् । १ प्रतियुक्त प्रार्थना । २ प्रेम । ३ विश्वास, भरोसा । ४ निर्वाण, मोक्ष । ५ श्रद्धा । ६ प्रसव, स्त्रीका सन्तान उत्पन्न करना । ७ प्रार्थना ।

प्रणयन ( सं० क्ली० ) प्र-णी-भावे-ल्युट् णत्वं । १ रचना, वनाना, करना । २ होम आदिके समय अग्निका एक संस्कार ।

प्रणयनीय ( सं० त्रि० ) प्र-नी-कर्मणि-अनीयर् । १ प्रकर्ष-रूपसे नेतव्य । २ संस्कार्य वह्निभेद । ३ अग्नि-संस्कार-सम्बन्धी, इध्मकाष्ठादि ।

प्रणयवत् ( सं० त्रि० ) प्रणय-अस्त्यर्थे मतुप् मस्य व । प्रणययुक्त ।

प्रणयविहति ( सं० स्त्री० ) प्रणयस्य विहतिः । अस्वीकार, नामंजूर ।

प्रणयिता (सं० स्त्री०) प्रणयिनो भावः तल्-टाप् । प्रणयी-का भाव या धर्म ।

प्रणयिन् ( सं० पु० ) प्रणयोऽस्यास्तीति प्रणय-इनि । १ स्वामी, पति, प्रेम करनेवाला । ( त्रि० ) २ प्रणययुक्त ।

प्रणयिनी (सं० स्त्री०) १ प्रेमिका, वह जिसके साथ प्रेम किया जाय । २ स्त्री, पत्नी ।

प्रणयी ( सं० पु० ) प्रणयिन् देखो ।

प्रणव (सं० पु०) प्रकर्षेण नूयते स्तूयते आत्मा स्वेष्टदेवता वाऽनेनेतिप्र नु (ऋदोरप् । पा ३।३।५७) इति अप ततो णत्वं, अथवा ब्रह्मविष्णुमहेशरूपत्वात् प्रणम्यते इति प्र नम कर्मणि-घञ् संज्ञापूर्वकत्वात् वृद्धय भावः, पृषोदरादित्वात् मस्य वा। १ ओङ्कार। वेदपाठके पहले ओङ्कारका उच्चारण होता है।

"ओङ्कारप्रणवस्तारो वेदादिर्वर्त्तुलो ध्रुवः।
त्रैगुण्यं त्रिगुणो ब्रह्म सत्यो मन्त्रादिरव्ययः।
ब्रह्मबीजं त्रितत्त्वञ्च पञ्चरश्मिस्त्रिदैवतः॥"
(बीजवर्णाभिधानतन्त्र)

अ, उ और म, इन तीन अक्षरोंकी सन्धि हो कर ओङ्कार शब्द निष्पन्न हुआ है। इनमेंसे अ-कार शब्दसे विष्णु, उ-कारसे महेश्वर और म-कारसे ब्रह्माका बोध होता है अर्थात् ओङ्कार वा प्रणव कहनेसे ये तीनों ही समझे जाते हैं।

"अकारो विष्णुरुद्दिष्ट उकारस्तु महेश्वरः।
मकारेणोच्यते ब्रह्मा प्रणवेण त्रयो मताः।"
(महानिर्वाणतन्त्र)

मनुमें लिखा है, कि ब्राह्मणको वेदपाठके पहले और पीछे प्रणवका उच्चारण करना चाहिये।

"ब्राह्मणः प्रणवं कुर्यादादावन्ते च सर्वदा।
स्रवत्यनोङ्कृतं पूर्वंपरस्ताच्च विशीर्यते॥"
(मनु २।७४)

पातञ्जलदर्शनमें प्रणवको ईश्वर-वाचक बतलाया है। प्रणव जपादि द्वारा ईश्वरकी उपासना होती है। प्रणव वेदका आदि वा प्रथम है।

"आसीन्महीक्षितामाद्यः प्रणवश्छन्दसामिव।"
(रघुवं १० स०)

ओङ्कार या प्रणव यह माङ्गलिक है। किसी भी कार्यके पहले इसका उच्चारण करनेसे मङ्गल होता है। ओङ्कार और अथ ये दो शब्द ब्रह्माका कण्ठ छेद कर बाहर निकले थे, इसीसे ये दोनों शब्द मङ्गलजनक हैं।

"ओङ्कारश्चाथ शब्दश्च द्वावेतौ ब्रह्मणः पुरा।
"कण्ठं भित्वा विनिर्यातौ तेन माङ्गलिकावुभौ॥"
(सांख्यवचनभाष्य)

तिथितत्त्वमें रघुनन्दनने लिखा है, कि पाठ वा यज्ञादिकालमें यदि कुछ न्यून, अतिरिक्त, छिद्रयुक्त वा अयज्ञिय हो, तो ओङ्कार उच्चारण करनेसे वे सब अछिद्र वा अविकल हो जाते हैं अर्थात् इससे सदोष भी निर्दोष हो जाता है।

मृत्युकालमें यदि कोई विष्णुका स्मरण कर 'ओं' इस अक्षरका उच्चारण करते हुए देह त्याग करे, तो वह परमगतिको प्राप्त होता है।

"ओं मित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन्।
यः प्रयाति त्यजन् देहं स याति परमां गतिम्॥"
(गीता ८।१३)

विशेष विवरण ओंकार शब्दमें देखो।

२ सामावयवभेद। ३ परमेश्वर।

प्रणवना (हिं० क्रि०) प्रणाम या नमस्कार करना, श्रद्धा और नम्रतापूर्वक किसीके सामने झुकना।

प्रणस (सं० त्रि०) प्रगता नासिका यस्य, नासिका शब्दस्य नसादेशः, अच् समासान्तः णत्वञ्च। विगतनासिका, जिसकी नाक कट गई हो, नकटा।

प्रणाड़ी (सं० स्त्री०) प्रणाली-लस्य-ड। १ प्रणाली देखो। २ द्वारमात्र।

प्रणाद (सं० पु०) प्रणदनमिति प्र-णद-घञ्। १ अनुरागज शब्द, आनन्दध्वनि। २ उच्चशब्द, बहुत जोरसे होनेवाली आवाज। ३ कर्णरोगभेद, कानका एक रोग इसमें कानोंमें तरह तरहकी गूँज सुनाई देती है। ४ चक्रवर्त्तीभेद।

प्रणाम (सं० पु०) प्र-णम-भावे घञ्। प्रणति, प्रणिपात, दण्डवत्। प्रणाम चार प्रकारका होता है, अभिवादन, अष्टाङ्ग, पञ्चाङ्ग और करशिरःसंयोग।

"पद्भ्यां कराभ्यां जानुभ्यामुरसा शिरसा दृशा।
वचसा मनसा चैव प्रणामोऽष्टाङ्ग ईरितः॥"
(कालिकापु०)

दोनों हाथ, दोनों पैर, जानु, वक्षस्थल, मस्तक, इन आठ अङ्गोंसे जो प्रणाम किया जाता है उसे अष्टाङ्ग प्रणाम कहते हैं। श्रीकृष्णके उद्देशसे जो अष्टाङ्गप्रणाम करता है, वह सहस्रजन्मार्जित पापसे मुक्त हो कर विष्णुलोक जाता है। इसके बाद पञ्चाङ्ग प्रणाम है।

"बाहुभ्यां चैव जानुभ्यां शिरसा वचसा दृशा।
पञ्चाङ्गोऽयं प्रणामः स्यात् पूजासु प्रवराविमौ॥"
(कालिकापु०)

प्रज्ञामय ( सं० त्रि० ) प्रज्ञा-स्वरूपे मयट्। प्रज्ञास्वरूप, बुद्धिमान्।

प्रज्ञाल ( सं० त्रि० ) प्रज्ञास्त्यस्य सिध्मादित्वात् लच्। बुद्धियुक्त, पण्डित।

प्रज्ञावत् ( सं० त्रि० ) प्रज्ञा विद्यतेऽस्य मतुप् मस्य व। प्रज्ञायुक्त, बुद्धिमान्।

प्रज्ञावर्मन्—एक बौद्ध-धर्मशास्त्रवेत्ता। ये चीनराज्यके अन्तर्गत कोरियाविभागके सिको नामक स्थानमें रहते थे। इनका चैनिक नाम ह्विइ-लुन् था। भारत पर धर्मप्रचार करनेकी इच्छासे इन्होंने स्वराज्य छोड़ दिया और अपना समय बौद्ध-संन्यासियोंके साथ बितानेका सङ्कल्प किया। राहमें ये युयन-चौरके साथ मिल गये। १० वर्ष तक ये अमरावत सङ्घाराममें ठहरे थे। पीछे गन्धारसन्द-मन्दिरमें आ कर इन्होंने संस्कृत अध्ययनमें अपना शेष जीवन बिताया।

प्रज्ञासहाय ( सं० पु० ) ज्ञानी, बुद्धिमान्।

प्रज्ञिन् ( सं० त्रि० ) प्रज्ञास्त्यस्येति इनि। पण्डित।

प्रज्ञिल ( सं० त्रि० ) प्रज्ञा-अस्त्यर्थे पिच्छादित्वात् इलच्। पण्डित, बुद्धिमान्।

प्रज्ञु ( सं० पु० ) प्रगते जानुना यस्य जानुनो ज्ञः। प्रगत-जानुक, खञ्जपाद।

प्रज्वलन ( सं० क्ली० ) प्र-जल-ल्युट्। प्रकृष्टज्वलन, अच्छी तरह जलनेकी क्रिया।

प्रज्वलित (सं० त्रि०) प्र-जल-क्त। १ प्रकृष्टज्वलनयुक्त, दह-कता हुआ, धधकता हुआ। २ अति स्वच्छ, बहुत साफ।

प्रज्वलिया ( हिं० पु० ) छन्दोविशेष, एक छन्द। इसके प्रत्येक चरणमें १६ मात्राएं होती हैं।

प्रज्वार ( सं० पु० ) १ ज्वरका प्रदाह, बुखारकी गर्मी। २ एक गन्धर्वका नाम।

प्रज्वालन ( हिं० क्रि० ) जलाना, दहकाना।

प्रडीन ( सं० पु० ) प्र-डी-नभ गतौ क्त। पक्षियोंकी गति-विशेष।

प्रण ( सं० त्रि० ) प्राचीन, पुराना।

प्रण ( हिं० पु० ) किसी कामको करनेके लिये किया हुआ अटल निश्चय, प्रतिज्ञा।

प्रणख ( सं० पु०) प्रकृष्टः नखः पूर्वपदात् णत्वं। नखाग्र, नाखूनका अगला भाग।

प्रणत ( सं० त्रि० ) प्र-नम-क्त। १ प्रणतिविशिष्ट, प्रणाम करता हुआ। २ वक्र, बहुत झुका हुआ। (पु०) ३ प्रणाम करनेवाला। ४ दास, सेवक। ५ भक्त, उपासक।

प्रणतपाल ( सं० पु० ) दीनों, दासों या भक्तजनोंका पालन करनेवाला, दीनरक्षक।

प्रणति (सं० स्त्री०) प्रकृष्टं नमनं प्र-नम-भावे-क्तिन्। १ प्रणाम, प्रणिपात, दण्डवत। २ नम्रता। ३ विनती।

प्रणद ( सं० पु० ) प्र-नद-भावे ल्युट् णत्वं। प्रणद, बहुत जोरसे होनेवाला शब्द।

प्रणम ( हिं० पु० ) प्रणाम देखो।

प्रणमन ( सं० पु० ) १ झुकना। २ दण्डवत या नमस्कार करना, प्रणाम करना।

प्रणम्य ( सं० त्रि० ) प्रणम्य, प्रणाम करने योग्य, वन्दनीय।

प्रणय ( सं० पु० ) प्रणयनं प्र-णी ( एरच्। पा ३।३।५६ ) इति अच्। १ प्रतियुक्त प्रार्थना। २ प्रेम। ३ विश्वास, भरोसा। ४ निर्वाण, मोक्ष। ५ श्रद्धा। ६ प्रसव, स्त्रीका सन्तान उत्पन्न करना। ७ प्रार्थना।

प्रणयन ( सं० क्ली० ) प्र-णी-भावे-ल्युट् णत्वं। १ रचना, बनाना, करना। २ होम आदिके समय अग्निका एक संस्कार।

प्रणयनीय ( सं० त्रि० ) प्र-नी-कर्मणि-अनीयर्। १ प्रकर्ष-रूपसे नेतव्य। २ संस्कार्य वह्निभेद। ३ अग्नि-संस्कार-सम्बन्धी, इध्मकाष्ठादि।

प्रणयवत् ( सं० त्रि० ) प्रणय-अस्त्यर्थे मतुप् मस्य व। प्रणययुक्त।

प्रणयविहति ( सं० स्त्री० ) प्रणयस्य विहतिः। अस्वीकार, नामंजूर।

प्रणयिता (सं० स्त्री०) प्रणयिनो भावः तल्-टाप्। प्रणयी-का भाव या धर्म।

प्रणयिन् ( सं० पु० ) प्रणयोऽस्यास्तीति प्रणय-इनि। १ स्वामी, पति, प्रेम करनेवाला। ( त्रि० ) २ प्रणययुक्त।

प्रणयिनी (सं० स्त्री०) १ प्रेमिका, वह जिसके साथ प्रेम किया जाय। २ स्त्री, पत्नी।

प्रणयी ( सं० पु० ) प्रणयिन् देखो।

प्रणव (सं० पु०) प्रकर्षेण नूयते स्तूयते आत्मा स्वेष्टदेवता चानेनेतिप्र नु (ऋदोरप् । पा ३।३।५७) इति अप ततो णत्वं, अथवा ब्रह्मविष्णुमहेशरूपत्वात् प्रणम्यते इति प्र नम कर्मणि-घञ् संज्ञापूर्वकत्वात् वृद्ध्य भावः, पृषोदरादित्वात् मस्य वा। १ ओङ्कार। वेदपाठके पहले ओङ्कारका उच्चारण होता है।

"ओङ्कारप्रणवस्तारो वेदादिर्वर्त्तुलो ध्रुवः।
त्रैगुण्यं त्रिगुणो ब्रह्म सत्यो मन्त्रादिरव्ययः।
ब्रह्मवीजं त्रितत्त्वञ्च पञ्चरश्मिस्त्रिदैवतः॥"
(वीजवर्णाभिधानतन्त्र)

अ, उ और म, इन तीन अक्षरोंकी सन्धि हो कर ओङ्कार शब्द निष्पन्न हुआ है। इनमेंसे अ-कार शब्दसे विष्णु, उ-कारसे महेश्वर और म-कारसे ब्रह्माका वोध होता है अर्थात् ओङ्कार वा प्रणव कहनेसे ये तीनों ही समझे जाते हैं।

"अकारो विष्णुरुद्दिष्ट उकारस्तु महेश्वरः।
मकारेणोच्यते ब्रह्मा प्रणवेण त्रयो मताः।"
(महानिर्वाणतन्त्र)

मनुमें लिखा है, कि ब्राह्मणको वेदपाठके पहले और पीछे प्रणवका उच्चारण करना चाहिये।

"ब्राह्मणः प्रणवं कुर्यादादावन्ते च सर्वदा।
स्रवत्यनोङ्कृतं पूर्वंपरस्ताच्च विशीर्यते॥"
(मनु २।७४)

पातञ्जलदर्शनमें प्रणवको ईश्वर-वाचक वतलाया है। प्रणव जपादि द्वारा ईश्वरकी उपासना होती है। प्रणव वेदका आदि वा प्रथम है।

"आसीन्महीक्षितामाद्यः प्रणवश्छन्दसामिव।"
(रघुवं १० स०)

ओङ्कार या प्रणव यह माङ्गलिक है। किसी भी कार्यके पहले इसका उच्चारण करनेसे मङ्गल होता है। ओङ्कार और अथ ये दो शब्द ब्रह्माका कण्ठ छेद कर वाहर निकले थे, इसीसे ये दोनों शब्द मङ्गलजनक हैं।

"ओङ्कारश्चाथ शब्दश्च द्वावेतौ ब्रह्मणः पुरा।
"कण्ठं भित्वा विनिर्यातौ तेन माङ्गलिकावुभौ॥"
(सांख्यवचनभाष्य)

तिथितत्त्वमें रघुनन्दनने लिखा है, कि पाठ वा यज्ञादिकालमें यदि कुछ न्यून, अतिरिक्त, छिद्रयुक्त वा अयज्ञिय हो, तो ओङ्कार उच्चारण करनेसे वे सब अछिद्र वा अविकल हो जाते हैं अर्थात् इससे सदोष भी निर्दोष हो जाता है।

मृत्युकालमें यदि कोई विष्णुका स्मरण कर 'ओं' इस अक्षरका उच्चारण करते हुए देह त्याग करे, तो वह परमगतिको प्राप्त होता है।

"ओं मित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन्।
यः प्रयाति त्यजन् देहं स याति परमां गतिम्॥"
(गीता ८।१३)

विशेष विवरण ओंकार शब्दमें देखो।

२ सामावयवभेद। ३ परमेश्वर।

प्रणवना (हिं० क्रि०) प्रणाम या नमस्कार करना, श्रद्धा और नम्रतापूर्वक किसीके सामने झुकना।

प्रणस (सं० त्रि०) प्रगता नासिका यस्य, नासिका शब्दस्य नसादेशः, अच् समासान्तः णत्वञ्च। विगतनासिका, जिसकी नाक कट गई हो, नकटा।

प्रणाड़ी (सं० स्त्री०) प्रणाली-लस्य-ड। १ प्रणाली देखो। २ द्वारमात्र।

प्रणाद (सं० पु०) प्रणदनमिति प्र-णद-घञ्। १ अनुरागज शब्द, आनन्दध्वनि। २ उच्चशब्द, बहुत जोरसे होनेवाली आवाज। ३ कर्णरोगभेद, कानका एक रोग इसमें कानोंमें तरह तरहकी गूंज सुनाई देती है। ४ चक्रवर्त्तीभेद।

प्रणाम (सं० पु०) प्र-णम-भावे घञ्। प्रणति, प्रणिपात, दण्डवत्। प्रणाम चार प्रकारका होता है, अभिवादन, अष्टाङ्ग, पञ्चाङ्ग और करशिरःसंयोग।

"पद्भ्यां कराभ्यां जानुभ्यामुरसा शिरसा दृशा।
वचसा मनसा चैव प्रणामोऽष्टाङ्ग ईरितः॥"
(कालिकापु०)

दोनों हाथ, दोनों पैर, जानु, वक्षस्थल, मस्तक, इन आठ अङ्गोंसे जो प्रणाम किया जाता है उसे अष्टाङ्ग प्रणाम कहते हैं। श्रीकृष्णके उद्देशसे जो अष्टाङ्गप्रणाम करता है, वह सहस्रजन्मार्जित पापसे मुक्त हो कर विष्णुलोक जाता है। इसके वाद पञ्चाङ्ग प्रणाम है।

"वाहुभ्यां चैव जानुभ्यां शिरसा वचसा दृशा।
पञ्चाङ्गोऽयं प्रणामः स्यात् पूजासु प्रवराविमौ॥"
(कालिकापु०)

दोनों बाहु, दोनों जानु, मस्तक, वाक्य और चक्षु इन पांच अङ्गोंसे जो प्रणाम किया जाता है, उसे पञ्चाङ्ग प्रणाम कहते हैं। देवमूर्त्ति और ब्राह्मणादि पर नजर पड़ते ही उन्हें प्रणाम करना चाहिये। जो देवताके उद्देश्यसे कभी भी प्रणाम नहीं करते उनका शरीर शव तुल्य है। अतः उसके साथ कभी भी बातचीत नहीं करनी चाहिये।

"सकृद्वा न नमेनद्यस्तु विष्णवे शर्मकारिणे।
शवोपमं विजानीयात् कदाचिदपि नालपेत्॥"
(बृहन्नारदीयपु०)

कायिक, वाचिक और मानसिकके भेदसे यह तीन प्रकारका है। ब्राह्मणको शूद्र-पूजित देवताका प्रणाम नहीं करना चाहिये।

"यः शूद्रेणार्चितं लिङ्गं विष्णुं वा प्रणमेद्यदि।
निष्कृतिस्तस्य नास्त्येव प्रायश्चित्तायुतैरपि॥"
(कर्मलोचन)

देवताके उद्देश्यसे प्रणाम करनेसे अशेष मङ्गल होता है। अन्यान्य विवरण नमस्कार शब्दमें देखो।

प्रणामिन् (सं० त्रि०) प्रणामकारी, प्रणाम करनेवाला।

प्रणायक (सं० पु०) १ सेनानायक, सरदार। २ पथ-प्रदर्शक, वह जो मार्ग दिखलाता हो।

प्रणाय्य (सं० त्रि०) प्रणीयते इति प्र-णी-ण्यत्। (प्रणाय्योऽसम्मतौ। पा ३।१।१२८) इति साधुः। १ असम्मत। २ अभिलाष विवर्जित, निस्पृह। ३ साधु, न्यायवान्। ४ प्रिय।

प्रणाल (सं० पु०) प्रणल्यते जलादि निःसार्यतेऽनेनेति प्र-णल घञ्। जलनिःसरणमार्ग, जल निकलनेका मार्ग, पनाला।

प्रणालस (सं० पु०) १ जीवशाक। २ वस्तुशाक।

प्रणालिका (सं० स्त्री०) १ परनाली, नाली। २ बन्दूककी नली।

प्रणाली (सं० स्त्री०) प्रणाल-गौरादित्वात् ङीष्। १ जलनिःसरणमार्ग, पानी निकलनेका रास्ता, नाली। २ परम्परा। ३ श्रेणी। ४ रीति, चाल, परिपाटी। ५ पद्धति, ढंग, तरीका। ६ द्वार, दरवाजा। ७ जलभागभेद, वह छोटा जलमार्ग जो जलके दो बड़े भागोंको मिलाता हो। ८ सुंघनी देनेकी नली।

प्रणाश (सं० पु०) प्र-नस-घञ् ततो णत्वं। १ मृत्यु, मौत। २ पलायन, भागना। ३ नाश, बरबादी।

प्रणाशन (सं० पु०) प्र-नश-णिच्-ल्यु। सम्यक्रूपसे नाश या ध्वंस।

प्रणाशी (सं० त्रि०) नाशकारी, नाश करनेवाला।

प्रणिंसित (सं० त्रि०) प्र-निंस-क्त णत्वं। चुम्बित, जिसका चुम्बन लिया गया हो।

प्रणिक्षण (सं० क्ली०) प्र-निक्ष-ल्युट् णत्वं। उत्तमरूपसे चुम्बन।

प्रणिधान (सं० पु०) प्रणिधायतेऽनेनेति प्र-णि-धा-ल्युट् णत्वं। १ रखा जाना। २ समाधि, मनकी एकाग्रता। ३ ध्यान। ४ समाधि द्वारा दृष्टि। ५ अर्पण। ६ भक्ति-विशेष। ७ कर्मफलत्याग। ८ प्रयत्न। ९ अति अधिक उपासना। १० भावी जन्मके सम्बन्धमें किसी प्रकारकी प्रार्थना। ११ प्रवेश, गति।

प्रणिधि (सं० पु०) प्रणिधीयते प्र-नि-धा-कि, णत्वं। १ चर, भेदिया, गोइंदा। २ याचन, मांगना। ३ अवधान, मनोभाव, दिलका लगाव। ४ प्रार्थना, विनती।

प्रणिधेय (सं० त्रि०) प्र-नि-धा-यत्। प्रणिधानयोग्य।

प्रणिनाद (सं० पु०) प्र-नि-नद-घञ्। वज्रशब्दवत् गर्जन शब्द, वज्रके जैसा गरजना।

प्रणिपतन (सं० क्ली०) प्र-नि-पत-ल्युट्। प्रणिपात, प्रणाम।

प्रणिहित (सं० त्रि०) प्र-नि-धा-क्त, धा ओहि, णत्वं। १ स्थापित, जिसकी स्थापना की गई हो। २ प्राप्त, पाया हुआ। ३ समाहित, रखा हुआ। ४ मिश्रित, मिला हुआ।

प्रणी (सं० त्रि०) प्रणयति प्र-नी क्विप्। १ कारक, करने वाला। (पु०) २ ईश्वर।

प्रणीत (सं० त्रि०) प्र-णी-क्त। १ निर्मित, बनाया हुआ। २ क्षिप्त, फेंका हुआ। ३ विहित, जिसका विधान किया गया हो। ४ प्रवेशित, जिसका प्रवेश किया गया हो। ५ पास पहुंचाया हुआ। ६ संशोधित, सुधारा हुआ। ७ जिसका मन्त्रसे संस्कार किया गया हो। (पु०) ८ मन्त्र-संस्कृत जल, वह जल जिसका मन्त्रसे संस्कार किया गया हो। ९ मन्त्रसंस्कृत अग्नि, यज्ञमें मन्त्रसे संस्कृत-अग्नि। १० अच्छी तरह पकाया हुआ भोजन।

प्रणीता (सं० स्त्री०) प्रणीत-टाप्। १ वह जल जो यज्ञके कार्यके लिये वेदमंत्रोंको पढ़ते हुए कुएँसे निकाला जाता है और मन्त्रोच्चारण सहित छान कर रखा जाता है। २ मंत्रसंस्कृत जलाधार विशेष, वह पात्र जिसमें उपयुक्त जल रक्खा जाता।

प्रणीय (सं० त्रि०) प्रणो कर्मणि वेदे क्यप्। वह वैदिक मन्त्र जिससे किसी चोजका संस्कार किया जाय।

प्रणुत (सं० त्रि०) प्र-णु-क्त। स्तुत, प्रशंसित।

प्रणुद (सं० त्रि०, प्र-नुद-क्विप्। १ प्ररणकारी। २ मुग्ध। ३ विचलित। ४ अनुरोध। ५ रोकनेवाला। ६ विताड़न-कारी, मार भागनेवाला।

प्रणुन्न (सं० त्रि०) प्र-नुद्-क्त। १ नियुक्त, लगाया हुआ। २ प्रेरित, भेजा हुआ। ३ कम्पित, कंपाया हुआ। ४ विताड़ित, भगाया हुआ।

प्रणेजन (सं० क्ली०) १ प्रक्षालन, धोना, साफ करना। (त्रि०) २ प्रक्षालनकारक, धोने या साफ करनेवाला।

प्रणेता (सं० त्रि०) रचयिता, बनानेवाला।

प्रणेतृ (सं० त्रि०) प्र-णी-तृच्। प्रणेता देखो।

प्रणेय (सं० त्रि०) प्रकर्षेण नेतुं शक्यः, प्र-णी (अचोयत्। पा ३।१।९७) इति यत्। १ वश्य, अधीन। २ कृतलौकिक संस्कार, जिसके लौकिक संस्कार हो चुके हों। ३ प्राप-णीय, पाने लायक।

प्रणोदित (सं० त्रि०) प्र-नुद-णिच् क्त। १ प्रेरित। २ नियोजित।

प्रतकन् (सं० पु०) प्र-तक-गतौ वनिप्। प्रकर्ष द्वारा गति युक्त, बहुत अधिक चलनेवाला।

प्रतत (सं० त्रि०) प्र-तन-क्त। विस्तृत, लंबा चौड़ा, फैला हुआ।

प्रतति (सं० स्त्री०) प्र-तन-क्तिच्। १ विस्तृति, विस्तार, फैलाव। २ वल्ली, लता।

प्रतती (सं० स्त्री०) प्रतति-ङीष्। प्रतती।

प्रतद्वसु (सं० पु०) प्रतत् प्राप्तं वसु धनं येन। १ प्राप्त-वसुक, वह जिसने धन प्राप्त किया हो। २ विस्तीर्ण धन, काफी सम्पत्ति।

प्रतन (सं० त्रि०) प्र (नश्च पुराणेप्रोत्। पा ५।४।२५) इत्यस्य वार्त्तिकोक्त्या चकारात् ट्यु तुट् च। पुरातन, पुराना।

प्रतना (सं० स्त्री०) १ गोजिह्वा, गोजिया साग। २ वास्त्या-लक। ३ बीजकन्द।

प्रतनु (सं० त्रि०) प्रकृष्टस्तनुः प्रादिस०। १ अतिअल्प, बहुत छोटा। २ अति सूक्ष्म, बहुत बारीक। ३ क्षीण, दुबला।

प्रतपन (सं० क्ली०) १ नरकभेद, एक नरकका नाम। २ उत्ताप, गरमी। ३ प्रज्वलितकरण, तपाना।

प्रतप्त (सं० त्रि०) प्र-तप-क्त। १ उत्तप्त। २ तापित। ३ कथित।

प्रतमक (सं० पु०) श्वासरोगभेद, एक प्रकारका दमा।

प्रतमाम् (सं० अव्य०) प्र-तमप् आमु। अत्यन्त प्रकर्ष।

प्रतमाली (हिं० स्त्री०) कटोरी।

प्रतर (सं० पु०) प्र-तॄ-भावे अप्। १ प्रकृष्टरूपसे तरण, अच्छी तरह पार करना। २ प्रतरणाधार, बेड़ा।

प्रतर्क (सं० पु०) प्र-तर्क अप्। १ संशय, संदेह। २ तर्क, वादविवाद।

प्रतर्कण (सं० क्ली०) प्र-तर्क भावे ल्युट्। वितर्क, वाद-विवाद। पर्याय—तर्क, व्यूह, वह, ऊह, वितर्कण, अध्याहारण, अध्याहार, ऊहण।

प्रतर्क्य (सं० त्रि०) प्र-तर्क-यत्। अतर्कणीय।

प्रतर्दन (सं० क्ली०) प्र-तृद-भावे ल्युट्। १ ताड़न, ताड़ना। (पु०) २ दिवोदासपुत्रभेद, काशीराज दिवो-दासके पुत्र। वीतहव्य नामक एक राजाने जब दिवो-दासका वंश नष्ट कर डाला, तब उन्होंने भृगुकी सहायता-से एक पुत्रेष्टि-यज्ञ किया। इस यज्ञसे उन्हें एक पुत्र प्राप्त हुआ जिसका प्रतर्दन नाम रखा गया। अब प्रतर्दन पितृशत्रु वीतहव्य द्वारा किये गये दुष्कर्मका बदला लेनेको अग्रसर हो गये। वीतहव्यने डरके मारे भृगुमुनिकी शरण ली। ३ विष्णु। ४ ऋषिभेद। (त्रि०) ५ ताड़क।

प्रतल (सं० क्ली०) प्रकृष्टं तलं। १ पातालभेद, पाताल-के सातवें भागका नाम। २ विस्तृतांगुलि पाणि, हाथ-की हथेली।

प्रतान (सं० पु०) प्र-तन-घञ्। १ ऋषिभेद, एक प्राचीन ऋषिका नाम। २ वायुरोगविशेष, अपतानक नामक रोग जिसमें बार बार मूर्च्छा आती है। ३ बेल, लता। ४ तन्तु, रेशा (त्रि०) ५ विस्तृत, लम्बा चौड़ा। ६ तन्तुयुक्त, रेशेदार।

प्रतानवत् ( सं० त्रि० ) प्रतान-मतुप् मस्य व। प्रतान-युक्त।

प्रतानिन् ( सं० त्रि० ) प्र-तन-णिनि। विस्तीर्ण, लम्बा चौड़ा।

प्रतानिनी ( सं० स्त्री० ) प्रतानिन्-स्त्रियां ङीप्। १ प्रतानवती। २ विस्तृत लतादि।

प्रताप ( सं० पु० ) प्र-तप-घञ्। १ पौरुष, वीरता, मरदानगी। २ वल, पराक्रम आदि महत्त्वका ऐसा प्रभाव जिसके कारण उपद्रवी या विरोधी शान्त रहें, तेज, इकबाल। ३ अर्कवृक्ष, मदारका पेड़। ४ रामचन्द्रके एक सखाका नाम। ५ युवराजका छत्र। ६ ताप, गरमी।

प्रताप—एक प्राचीन राजा। अर्बुद पर्वतकी शिलालिपिमें इनका परिचय मिलता है।

प्रतापउज्जैनीय—विहारवासी एक राजा। इनके पिताका नाम दलपत था। शाहजहान्के शासनकालके १म वर्षमें (१६६६ ई०में) ये डेढ़ हजारी मनसवदार थे। पश्चिम और सासेरामके उत्तर भोजपुरमें इनको राजधानी थी। उक्त सम्राट्के राज्यकालके १०वें वर्षमें जव प्रताप विद्रोही हुए, तव अवदुल्लाने भोजपुर पर दखल जमाया। प्रतापके आत्मसमर्पण करने पर भो सम्राट्ने उन्हें यमपुर भेज ही दिया। उनकी स्त्री वलपूर्वक इसलाम-धर्ममें दीक्षित हुई और अवदुल्लाके पौत्रके साथ व्याही गई।

प्रतापक्षितीन्द्र—एक राजा। रोहतासगढ़की शिलालिपिसे जाना जाता है, कि वे १२२३ ई०में विद्यमान थे।

प्रतापकुँवरि वाई—मारवाड़के महाराजा मानसिंहकी रानी। ये जाखँण गांव परगना जोधपुरके भाटी ठाकुर गोयंददासजीकी पुत्री थी। इनका विवाह संवत् १८८६में हुआ था। इन्होंने कई मन्दिर वनवाये और ये वहुत दान-पुण्य किया करती थीं। ७० वर्षकी अवस्थामें संवत् १६४३में इनका स्वर्गवास हुआ। इन्होंने अपने पिताके यहां शिक्षा प्राप्त की थी और संवत् १६००में विधवा हो जाने पर देवपूजन तथा काव्यकी ओर अधिक ध्यान लगाया। इनकी कविता देवपक्षकी है, जो मनोहर है। इनके निम्नलिखित ग्रन्थ हैं—

ज्ञानसागर, ज्ञानप्रकाश, प्रतापपच्चीसी, प्रेमसागर, रामचन्द्रनाममहिमा, रामगुणसागर, रघुवरस्नेहलीला, रामप्रेमसुखसागर, रामसुजसपच्चीसी, पत्रिका संवत् १६२३ चैतवदी ११की, रघुनाथजीके कवित्त और भजनपदहरजस। इनकी गणना मधुसूदनदासकी श्रेणीमें है।

प्रतापगञ्ज—अयोध्या प्रदेशके वड़वांकी जिलेकी एक तहसील।

प्रतापगढ़—युक्तप्रदेशके फैजावाद विभागका एक जिला। यह अक्षा० २५° ३४´ से २६° २१´ उ० और देशा० ८१° १६´ से ८२° २७´ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण १४४२ वर्गमील है। इसके उत्तरमें रायवरेली और सुलतानपुर; पूर्व और पश्चिममें जौनपुर; दक्षिणमें इलाहावाद और पश्चिममें इलाहावाद तथा रायवरेली है। इसके दक्षिण-पश्चिमसे दक्षिण-पूर्वमें गङ्गानदी और पूर्वसीमामें गोमती नदी वह गई है। १८६६ ई०में प्रासादपुर सलोन परगना रायवरेलीकी सीमाभुक्त हो जानेसे इसका आयतन घट गया है।

सारा भूभाग जङ्गल और शस्यक्षेत्रसे परिपूर्ण है। विशेषतः दक्षिणका भाग और भागोंसे घना है। नदीके निकटवर्त्ती भग्नस्तरका विशाल दृश्य और क्रमोच्च निम्न-भूमिका श्यामल शस्यक्षेत्र तथा ग्रामादिका आम्रकानन जिलेकी सुन्दरताको वढ़ाता है। गङ्गा और गोदावरीके अलावा यहां सै नामक एक और नदी वहती है। वर्षाकालमें अधिक जल हो जानेसे नावें हमेशा आती जाती हैं। उस समय अनेक शाखा नदियां उसमें मिल जाती हैं। यहां वहुत-सी वड़ी वड़ी झीलें हैं जो वर्षाकालमें विलकुल भर जाती हैं। किन्तु गहराई कम रहनेके कारण नावें नहीं चलतीं। यहांकी जमीनमें लवण, सोरा और कंकड़ पाया जाता है। सरकारने लवण और सोरेका व्यवसाय वन्द कर दिया है। अलावा इसके यहां सव प्रकारकी रव्वी, खरीफ, अनाज और तरह तरहका धान उपजता है। तमाकू, चीनी, घी, गुड़, अफीम, तेल, गाय, वकरे, सींग, और चमड़े की रफ्तनी दूर दूर देशोंमें होती है। इस जिलेका इतिहास भार जिलेसे सम्वन्ध रखता है। भार देखो। इस जिलेमें ४ शहर और २१६७ ग्राम लगते हैं। जनसंख्या ६१२८४८ है। विद्याशिक्षामें यह जिला उतना वढ़ा चढ़ा नहीं है। यहां कुल मिला कर १६५ स्कूल हैं। स्कूलके अलावा १० अस्पताल और चिकित्सालय हैं।

यह जिला स्वास्थ्यप्रद होने पर भी यहांके अधिवासिगण विशेष सुखी नहीं हैं। शीतकालमें रोगकी प्रवलता देखी जाती है। १८६८-६६ ई०में विसूचिका और वसन्तके साथ दुर्भिक्षने आ कर जिलेको विलकुल उजाड़-सा कर दिया था।

२ उक्त जिलेकी तहसील। यह अक्षा० २५° ४३´से २६° ११´ उ० तथा देशा० ८१° ३१´से ८२° ४´ पू०के मध्य अवस्थित है। इस तहसीलमें ३ शहर और ६७६ ग्राम लगते हैं। जनसंख्या करीव ३१६५८० है। सै नामकी नदी तहसीलके मध्य हो कर वह गई है।

३ उक्त जिलेका एक प्रधान शहर। यह अक्षा० २५° ५४´ उ० और देशा० ८१° ५७´ पू०के मध्य अवस्थित है। बेलासे यह शहर पांच मील दक्षिण पड़ता है। जनसंख्या पांच हजारसे ऊपर है। कहते हैं, कि १६१७-१८ ई०में राजा प्रतापसिंहने प्राचीन अलारिखपुर वा आरो नगरके ऊपर इस नगरको वसाया। उनका वनाया हुआ दुर्ग आज भी वर्त्तमान है। करीव डेढ़ सौ वर्ष पहले अयोध्याके राजाने इसे अपने दखलमें कर लिया। अयोध्या अङ्गरेजोंके हाथ आनेके वाद यह स्थान प्राचीन राजवंशके अजितसिंह नामक किसी व्यक्तिके हाथ वेच डाला गया। पहले यह नगर वहुत लम्वा चौड़ा था। १८५७ ई०के गदरके वाद इसकी वाहरवाली दीवार तोड़वा दी गई, परन्तु भीतरकी दीवार और वगीचा आज भी विद्यमान है। यहां चार हिन्दू-देवमन्दिर और ६ मसजिदें देखी जाती हैं। सकर्णी और सै नदीके सङ्गमस्थल पर पञ्चसिद्धा नामक दुर्गामन्दिर अवस्थित है। सन्दवण्डिक ग्राममें चण्डिकादेवीका जो मन्दिर है वह एक विख्यात तीर्थमें गिना जाता है। निकटवर्त्ती गोण्डा ग्राममें आज भी प्राचीन ध्वंसावशेष दृष्टिगोचर होता है। प्रतापगढ़ नगरसे ७ कोस पश्चिम हिन्दौर नामक ग्राम है। प्रवाद है, कि हन्दवी नामक राक्षसने इस नगरकी प्रतिष्ठा की। यहांकी ध्वंसावशिष्ट प्राचीन कीर्त्तिका निदर्शन आज भी देखनेमें आता है। यहां एक स्कूल और औषधालय है जिसका खर्च राजाकी ओरसे दिया जाता है।

प्रतापगढ़—१ राजपूतानेके अन्तर्गत एक सामन्त राज्य। यह अक्षा० २३° ३२´से २४° १८´ उ० और देशा० ७४° २६से ७५° पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण ८८६ वर्गमील है। इसके उत्तरमें उदयपुर, पश्चिममें वांसवारा, दक्षिणमें रतलाम और पूर्वमें जौरा, मन्दसार और नीमक है। उत्तर-पश्चिम विभाग पर्वत और जङ्गलसे परिपूर्ण है। यहां केवल भील जाति रहती है। देवलियाके दक्षिण प्राचीन दुर्गसुरक्षित जूनागढ़, पर्वतके ऊपर वड़ी पुष्करिणी और कूप हैं। दकोर नामक स्थानमें पहले वहुतसे पत्थर मिलते थे।

प्रतापगढ़के महारावल उपाधिधारी शिशोदीयवंशीय राजपूत हैं। ये लोग अपनेको उदयपुर राजवंशकी कनिष्ठ शाखासे उत्पन्न वतलाते हैं। मालवराज्यमें मराठोंकी गोटी जम जानेसे वहांके सरदार होलकरपतिको राजकर देने लगे थे। १८१८ ई०में यह स्थान अङ्गरेजोंके दखलमें आया। मन्देश्वरकी सन्धिके अनुसार वृटिश-सरकारने होलकरसे प्रतापगढ़का राजस्व प्राप्त किया; किन्तु पीछे वह वृटिशराजकोषसे होलकरको दिया गया। १८४४ ई०में दलपतिसिंह यहांके सिंहासन पर वैठे। १८६४ ई०में उनकी मृत्युके वाद उनके लड़के उदयसिंहने राज्यभार प्राप्त किया। पीछे १८९० ई०में रघुनाथसिंह गद्दी पर वैठे। वृटिश-सरकारसे इन्हें १५ सलामी तोपें मिलती हैं। इनके अधीन ५० जागीरदार हैं।

इस राज्यमें १ शहर और ४१२ ग्राम लगते हैं। जनसंख्या पचास हजारसे ऊपर है। इनमेंसे सैकड़े पीछे ६१ हिन्दू, २२ भील, ६ जैन और शेषमें अन्यान्य जातियां हैं। यहांका विचार और शासनादिकार्य एकमात्र सरदारके अधीन है। वे ही प्रजाके दण्डमुण्डके कर्त्ता हैं। उनके अधीन १२ कमान, ४० वरकन्दाज, २७५ अश्वारोही और ६५ पदाति सैन्य हैं। विद्याशिक्षामें यह राज्य वहुत पीछे पड़ा हुआ है। सैकड़े पीछे ४ पढ़े लिखे मनुष्य मिलते हैं। अभी केवल तीन स्कूल और एक अस्पताल है।

२ उक्त राज्यका प्रधान नगर। यह अक्षा० २४° २´ उ० और देशा० ७४° ४७´ पू० राजपूताना मालवा रेलवेके मन्देश्वर स्टेशनसे २० मील पश्चिममें अवस्थित है। १८वीं शताब्दीके प्रारम्भमें महारावल प्रतापसिंहसे यह नगर स्थापित हुआ। समुद्रपृष्ठसे यह १६६० फुट ऊंचा

है। शहर चारों ओर प्राचीरसे घिरा हुआ है। सलीम सिंह जब १७५८ ई०में राजगद्दी पर बैठे, तब उन्होंने यह प्राचीर बनवाया था। उस प्राचीरमें ८ प्रवेशद्वार हैं। नगरके दक्षिण-पश्चिममें जो छोटा दुर्ग है उसमें महारावलके परिवार रहते हैं। अभी वर्त्तमान सरदारने अपने रहनेके लिये दूसरी जगह राजप्रासाद बनवाया है। इससे पूर्ववास परित्यक्त और जनहीन हो गया है। यहां ३ विष्णुमन्दिर, ३ शिवमन्दिर और ४ जैनमन्दिर हैं। पन्ने वा मिनारके ऊपर सोनेके जड़ाऊ कामके लिये प्रतापगढ़ बहुत कुछ विख्यात है। यह काम केवल दो ही घरके लोग अच्छी तरह कर सकते हैं। इस राज्यकी प्राचीन राजधानी देवलिया बिलकुल उजाड़ सी हो गई है। यह स्थान प्रतापगढ़से ४ कोस दक्षिणमें अवस्थित है। शहरमें एक टेलिग्राफ आफिस, छोटा जेल, एक एङ्गलो-वर्नाक्यूलर मिडिल स्कूल और अस्पताल है, जिसका नाम रघुनाथ-होसपिटल रखा गया है।

प्रतापगढ़—बम्बईप्रदेशके सातारा जिलान्तर्गत एक गिरि-दुर्ग। यह अक्षा० १७° ५५' उ० और देशा० ७३° ३५' पू० पश्चिमघाट पर्वतके शिखरदेश पर महाबालेश्वरसे ४ कोस दक्षिण-पश्चिम अवस्थित है। समुद्रपृष्ठसे इस दुर्गकी ऊंचाई ३५४३ फुट है। इसके उत्तर-पश्चिममें ७ से ८ सौ फुट ऊंचे पर्वत चूड़ा, पूर्व और दक्षिणमें ३०-४० फुट गुम्बज और चूड़ादि उन्नत देखी जाती हैं। १६५५ ई०में महाराष्ट्रकेशरी शिवाजीने जावलीके राजाको हत्या कर उनके अधिकृत रोहिलदुर्ग अपने दखलमें कर लिया और प्रतापगढ़-दुर्ग स्थापन किया। उनके विरुद्ध बीजापुरराज-प्रेरित मुसलमान सेनापति अफजल खाँकी निष्ठुर हत्या यहीं पर हुई थी। १८१८ ई०में महाराष्ट्रयुद्धके समय प्रतापगढ़ अङ्गरेजोंके हाथ लगा।

प्रतापगढ़—मध्यप्रदेशके छिन्दवाड़ा जिलान्तर्गत एक भूसम्पत्ति। यह मोतुरके निकट अवस्थित है। भूपरिमाण २८९ वर्गमील है। पहले यह हराई सरदारोंके अधिकारभुक्त थी। १९वीं शताब्दीके प्रारम्भमें जब यह शोनपुरसे अलग कर दी गई, तब हराई सरदारोंके भाईने इसका शासनभार ग्रहण किया। पगारा नामक प्रधान ग्राममें सरदारोंका प्रासाद है।

प्रतापगिरि—मन्द्राज प्रदेशके गञ्जाम जिलेकी एक जमींदारी सम्पत्ति। किमेदी देखो।

प्रतापचन्द्र—कुमायुन् प्रदेशके एक राजा। इनका शासकाल १३८३ शक माना जाता है।

प्रतापदेव—काश्मीरके एक राजा। आप तिथिनिर्णय रचयिता सिद्धलक्ष्मणके प्रतिपालक थे।

प्रतापदेवराय—दाक्षिणात्यके अन्तर्गत विजयनगरके एक राजा। शिलालिपि पढ़नेसे मालूम होता है कि ये १३८६ शक सम्वत्‌के वैशाखमासमें गतासु हुए थे।

प्रतापधवलदेव—जापिलाधिपति। महानायक इनकी उपाधि थी। दक्षिण-बिहारके सासेरामके निकटवर्त्ती ताराचण्डी पर्वत पर १२२५ शकमें उत्कीर्ण इनकी एक शिलालिपि मिलती है।

प्रतापन (सं० क्ली०) प्र-तप-णिच्-भावे ल्युट्। १ पीड़न, कष्ट पहुंचाना। (पु०) प्रतापयतीति-प्र-तप-णिच्-ल्यु। २ नरकविशेष, एक नरकका नाम। इसका दूसरा नाम कुम्भीपाक है। ३ विष्णु। (त्रि०) ४ क्लेशदायक, कष्ट देनेवाला।

प्रतापनगर—बङ्गालके अन्तर्गत एक प्रसिद्ध वाणिज्य-स्थान। यहां चावलका बहुत लम्बा चौड़ा कारखाना है।

प्रतापनारायणमिश्र—कात्यायन गोत्र कान्यकुब्ज ब्राह्मण। इनके पूर्वज बैजेगांवमें रहते थे। इनका जन्म १८५६ ई०को आश्विन कृष्ण ६मीमें हुआ था। इनके पिता सङ्कटाप्रसादजी एक अच्छे ज्योतिषी थे। वे अपने पुत्रको भी ज्योतिष पढ़ाना चाहते थे, पर इनकी रुचि न होनेके कारण इनको अङ्गरेजी पढ़ाने लगे। १८७५ ई०में इन्होंने पढ़ना छोड़ दिया था। इतने दिनोंमें अंग्रेजी-भाषामें इनको कुछ अभिज्ञता हो गई थी। संस्कृत और फारसीका भी इन्हें कुछ कुछ ज्ञान हो गया था।

काव्यांकुर इनके हृदयमें पहले ही जम चुका था। धीरे-धीरे ये उत्तम कवि हो गये। १८८३ ई०में इन्होंने ब्राह्मण नामक एक पत्र निकाला जो दश वर्ष तक चलता रहा। संस्कृत और फारसीमें भी ये हिन्दीके समान कविता कर सकते थे। कुछ दिनों तक ये कालाकांकरसे प्रकाशित "हिन्दोस्थान"के सहकारी सम्पादक रहे। मिस्टर ब्रैडलाके भारत-गमनके उपलक्षमें इन्होंने कविता की

थी उससे इनकी बड़ी प्रशंसा हुई थी। कांग्रेसके ये बड़े पक्षपाती थे। इनका मत यह था,—

"चहहु जु सांचौ निज कल्यान।
तो सब मिलि भारत सन्तान॥
जपौ निरन्तर एक जवान।
हिन्दी, हिन्दू, हिन्दुस्तान॥"

इनका स्वर्गवास सम्वत् १९५१में ३८ वर्षकी अवस्थामें हो गया। १२ पुस्तकोंका इन्होंने भाषानुवाद किया है और २० पुस्तकें लिखी हैं। इनकी गणना तोष कविकी श्रेणीमें है।

**प्रतापपाल**—करौलीके एक राजा।

**प्रतापनारायण सिंह राजेन्द्र**—इनका जन्मस्थान हल्दी था। ये संवत् १९३४ में पैदा हुए थे और इन्होंने 'परवस-प्रताप' ग्रन्थकी रचना की थी।

**प्रतापपुर** (सं० क्ली०) जनपदभेद।

**प्रतापभानु**—प्रतापमार्त्तण्डके रचयिता।

**प्रतापमल्ल**—१ नेपालके एक राजा। आप लक्ष्मीनृसिंहके पुत्र थे। आपका दूसरा नाम था जयप्रतापमल्लदेव। २ बघेला (चालुक्य) वंशके एक राजा, दुर्गिगदेवके पुत्र।

**प्रतापमुकुट** (सं० पु०) राजपुत्रभेद।

**प्रतापराज**—परशुरामप्रतापके प्रणेता। इनका पूरा नाम साम्बाजी प्रतापराज है।

२ एक राजा। ये न्यायसिद्धान्तदीपप्रभावके प्रणेता प्रसिद्ध नैयायिक शेषानन्तके प्रतिपालक थे।

**प्रतापराय**—हिमालयतटवर्त्ती मानकोटके एक राजा। सम्राट् अकबरशाहके विरुद्ध खड़े होने पर इन्हें उनके सेनापति जैन खाँने कैद कर लिया।

**प्रतापरुद्र**—१ वरङ्गलके विख्यात राजा। अपने बाहुबलसे ये दाक्षिणात्य जीत कर राजशिरोभूषण हुए थे। काकतीय (१) प्रताप आन्ध्रराज्यकी राजधानीमें रहते थे। इन्होंने अनेक देशों पर दखल जमाया था। सिवनेरीके यादवराज रामचन्द्र इनके डरसे गोदावरीके उस पार भाग गये थे। १२९५ ई०से १३२३ ई० तक इन्होंने राज्य किया था। त्रिचिनापल्लीके अम्बुकेश्वर-मन्दिरके बाहर दीवारमें उनकी शिलालिपि उत्कीर्ण है।

२ उत्कलप्रदेशके एक राजा। इनकी वंशोपाधि गजपति थी। इनके पिताका नाम पुरुषोत्तमदेव और माताका नाम पद्मावती था। कपिलेश्वरदेव इनके पितामह थे। ये विद्वज्जनप्रतिपालक और महाधार्मिक थे। पथ्यापथ्य-विनिश्चयके प्रणेता विश्वनाथसेन इनके सभा-पण्डित थे। कौतुकचिन्तामणि, निर्णयसंग्रह, प्रतापमार्त्तण्ड और सरस्वतीविलास नामक ग्रन्थ इन्हींके बनाये हुए हैं।

बचपनसे विद्याभ्यासमें रत रह कर इन्होंने नाना शास्त्रोंमें व्युत्पत्ति लाभ की थी। धर्मशास्त्रमें इनका अच्छा ज्ञान था। दूर दूरके लोग धर्मशास्त्रमें सलाह लेनेके लिये इनके पास आते थे। केवल शास्त्रविद्यामें ही नहीं, युद्धविद्यामें भी ये विशेष निपुण थे। पिताकी मृत्युके बाद १५०३ ई०में ये राजगद्दी पर बैठे और पुत्रके समान प्रजाका पालन करने लगे। इनकी राजनीतिक ख्याति और विजय-गौरव समग्र दक्षिण-भारतमें फैल गया था। पहले ये बौद्धपक्षपाती थे। पीछे अपनी स्त्रीके अनुरोधसे तथा और कई कारणोंसे ये ब्राह्मण्यधर्मकी प्रधानता स्वीकार करनेको बाध्य हुए। नदियाके महाप्रभु श्रीचैतन्यदेव जब उत्कलक्षेत्र पहुंचे, तब इन्होंने उनसे वैष्णवधर्मकी दीक्षा ली। इस समयसे ये बौद्धधर्मके विद्वेषी हो बौद्धग्रन्थोंको खोज खोज कर जलाने लगे।

युद्धविद्यामें ये बड़े ही निपुण थे। इसीके फलसे इन्होंने रामेश्वर सेतुबन्ध तक अपना अधिकार फैला लिया था। असंख्य दुर्ग और विजयनगर-राज्य उनके कब्जेमें आ गये थे। इसी बीच बङ्गालके पठानोंने उत्कल पर चढ़ाई कर दी। कटकके शासनकर्त्ता अनन्तसिंह जो उन्हें रोकने गये थे, जान ले कर भागे और काटजूड़ीके दक्षिण तीरवर्त्ती सारङ्गगढ़में आश्रय लिया। इस जीतसे उत्साहित हो म्लेच्छोंने पुरीधाम पर आक्रमण करनेका सङ्कल्प किया। पंडा लोगोंने पवित्र देवमूर्त्तिको चिल्का

(१) यह राजवंश काकती (दुर्गा) देवीकी उपासना करता था, इस कारण इनका काकतीय नाम पड़ा। प्रताप-चरित्रमें पाण्डुपुत्र अर्जुनसे इस वंशकी उत्पत्ति मानी गई है। किन्तु वरंगलके काकतीयगण अपनेको सूर्यवंशोद्भव बतलाते हैं। कांचीपुरके गणपतिवंशावतंश काकतीय वंशके वंशावली सम्बन्धमें बहुत गोलमाल देखा जाता है। वरंगल देखो।

झीलमें छिपा रखा। यह संवाद पाते ही प्रतापरुद्र दलबलके साथ उत्कल पहुंचे और म्लेच्छोंको मार भगाया। किन्तु इस युद्धमें इनका बल इतना क्षय हो गया था, कि आखिर इन्हें यवनराजके साथ सन्धि करनी पड़ी थी। अब पठान लोग उत्कलका परित्याग कर बङ्गालको लौटे। इक्कीस वर्ष राज्य करनेके बाद प्रतापरुद्र १५२४ ई०में परलोकको सिधारे। उनके ३२ पुत्र थे। सच पूछिये तो उनके राज्यकालके बाद ही उड़ीसामें गङ्गराजवंशका अवसान हुआ। आप उत्कलके वराहमन्दिर आदिकी प्रतिष्ठा कर गये हैं।

प्रतापवर्मन—चन्देलवंशीय एक राजा।

प्रतापवल्लाल—बेल्लीगांवके अधिपति। गुणचन्द्राचार्य आपके राजकार्यके परिदर्शक थे।

प्रतापबुन्देला—एक बुन्देला राजा। इन्होंने १५३१ ई०में ओर्च्छा जागीर स्थापन करके वहां बुन्देलाको बसाया।

प्रतापवत् ( सं० त्रि० ) प्रतापः विद्यतेऽस्य प्रताप-मतुप् मस्य व। १ प्रतापयुक्त, इकबालमंद। ( पु० ) २ स्कन्दानुचर गणभेद। ३ विष्णु।

प्रतापवान् ( हिं० वि० ) प्रतापवत् देखो।

प्रतापशील—कन्नौजाधिपति, पुष्पभूतिके वंशधर। इनका नाम प्रभाकरवर्द्धन था। प्रभाकरवर्द्धन देखो।

प्रतापशील—उज्जयिनीपति हर्षविक्रमादित्यके पुत्र।

प्रतापसहाय—एक कवि। ये पहले उदयपुरमें राणा राजसिंहके यहां रहते थे। वहां गड़बड़ हो जानेसे बूंदी चले गये जहां इनको जागीर तथा खिताब मिला। तभीसे ये वहीं रहने लगे। इनकी कविता साधारण श्रेणीकी है। इन्होंने १७०० ई०में स्फुटकाव्य बनाया।

प्रतापसिंह—१ काश्मीरके एक महाराज। १८८५ ई०में पिता महाराज रणवीरसिंहकी मृत्युके बाद ये राजगद्दी पर बैठे।

२ जयपुरके एक राजा। इन्होंने १७७८ ई०में पिता मधुसिंहकी मृत्युके बाद राजसिंहासन सुशोभित किया। ये एक उदारनीतिक राजा थे। इनके शासनकालमें ( १७८८ ई०में ) कर्नल पोलियर वेदशास्त्रकी खोजमें जयपुर राजधानी आये थे। इन्होंने डम पेद्रो दि सिलभा नामक एक पुर्त्तगोजको अपने यहां राजवैद्यरूपमें नियुक्त किया था।

३ तञ्जोरके एक राजा। ये महाराष्ट्रकेशरी शिवाजीके भतीजे और शरभोजीके पुत्र थे। इनके भाई शाहजीने राजच्युत हो कर सेण्टडेभिडके किलेमें अङ्गरेजोंकी शरण ली। अब अङ्गरेज वणिकोंने प्रतापसिंहके साथ युद्धघोषणा कर दी। इस पर ये डर गये और देवीकोटा नामक दुर्ग उन्हें दे कर सन्धि कर ली। उनके बादसे तञ्जोर-राजवंश 'प्रतापसिंह'-की उपाधिसे भूषित हुआ।

४ नेपालाधिपति गुर्खाराज पृथ्वीनारायणके पुत्र। १७७१ ई०में इन्होंने राजसिंहासन प्राप्त किया।

प्रतापसिंह ( नारायण )—साताराके अधिपति। ये महाराज २य शाहुके पुत्र और राघोजी भोंसलेके पौत्र थे। पेशवा बाजीरावने इन्हें कैद कर रखा था। जब अप्पासाहबकी राज्यच्युति हुई, तब इन्होंने छुटकारा पा कर अङ्गरेजोंकी सहायतासे राजसिंहासन पर दखल जमाया। अङ्गरेजोंके अनुग्रहसे वरणा और नीरा नदीके मध्यवर्ती भूभागसे ले कर पश्चिम सह्याद्रि और पूर्व पण्ढरपुर तकके स्थान इनके दखलमें आ गये थे। पूनाके कुछ अंश इन्होंने अपनी जागीरमें मिला लिया। अङ्गरेजोंकी सहायतासे १८१८ ई०में इन्होंने पेशवा पर धावा कर दिया और शोलापुर जा कर नगर और दुर्ग पर अधिकार जमाया। १८१९ ई०में प्रतापके साथ अङ्गरेजोंकी जो सन्धि हुई उसमें इन्हें और भी प्रचुर सम्पत्ति हाथ लगी। परन्तु १८३९ ई०में सन्धिकी शर्तें तोड़ देनेके कारण ये राज्यच्युत किये गये। पीछे वाराणसीमें १८४७ ई०को इनका देहान्त हुआ।

प्रतापसिंह—प्रतापगढ़के प्रतिष्ठाता एक राजा।

प्रतापगढ़ देखो।

प्रतापसिंह—रामकर्णामृतके प्रणेता।

प्रतापसिंहदेव—प्रतापकल्पद्रुम नामक सुविख्यात ग्रन्थरचयिता।

प्रतापसिंह—एक ग्रंथकार, राज्यलाभस्तोत्र और रामविज्ञापनस्तोत्र नामक दो ग्रन्थ इनके बनाये हुए हैं।

प्रतापसिंह (राणा)—राजपूतकुल-गौरव मेवारके एक राणा, चित्तोराधिपति राणा उदयसिंहके पुत्र। ये पिताके जैसे दुर्बल हृदयके न थे। इन्होंने मुगलसम्राट् अकबरशाहके प्रतिद्वन्द्वी हो कर वीरताका जो परिचय दिया था, वह

आज भी भारतवासीकी स्पर्द्धा और गौरव-परिचायक है। प्रतापकी उदारता, नीतिकुशलता, दुःखकातरता, रण-निपुणता और कष्टसहिष्णुता आदिका विचार कर देखनेसे वे सभी अलौकिक जैसे मालूम पड़ते हैं। उनका अरण्यवास, हल्दीघाटका युद्ध, चित्तोरसिंहासन प्राप्ति आदि कार्य बड़े ही विस्मयकर तथा हिन्दूवीरताके अपूर्व दृष्टान्त हैं।

१५६८ ई०में राजपूतशक्तिकी आवासभूमि अजेय चित्तोरपुरी उनके हाथसे जाती रही तथा तहस नहस भी कर डाली गई। मुगल-सैन्य-प्रवाहसे मथित चित्तोर नर-नारीके शोणितमें प्लावित और श्मशानमें परिणत हुआ था। अकवरके कठोर आदेशसे सभी देवालय और प्रासादमाला तथा राजनिदर्शन मलियामेट कर डाले गये। राणा उदयसिंहने दुःखसन्तप्त-हृदयसे चित्तोरका परित्याग कर राजपिप्पलीके गुहिलोंका आश्रय ग्रहण किया। इस शोचनीय दुर्घटनाके चार ही वर्ष बाद उनके प्राण पखेरू उड़ गये।

उदयसिंहकी मृत्युके बाद उनके कनिष्ठ पुत्र जयमल्ल उदयपुरके नये सिंहासन पर बैठे। राणा उदयसिंहकी अन्यतमा महिषी शोणिगुरु-राजकुमारीके गर्भसे प्रतापने जन्मग्रहण किया। प्रतापको शिशोदिया राजसिंहासन पर अभिषेक करनेकी कामनासे उनके मामा झलौरपति वहां जा पहुंचे। उन्हींकी प्ररोचनासे मेवारके प्रधान राणा चन्द्रावत् कृष्णने प्रतापका पक्ष लेनेका संकल्प किया। दोनों वीरोंने जयमल्लको गद्दीसे उतार कर निम्नासन पर बैठने कहा और प्रतापको दैवीदत्त खड्गसे सजा कर तीन वार भूमि स्पर्शपूर्वक मेवारपति कह कर घोषणा कर दी। अनन्तर अन्यान्य राजपूत सरदारोंने सालुम्ब्राके रावत कृष्णका उदाहरण अनुसरण किया। अभिषेकोत्सव हो जानेके कुछ समय बाद ही नवीन भूपति प्रतापने सभीको पितृपुरुषानुष्ठित प्राचीन 'अहेरिया' उत्सवमें योगदान करनेका अनुरोध किया।

प्रताप सुप्रसिद्ध शिशोदीयकुलके समस्त राजोपाधि और मानसम्भ्रमके उत्तराधिकारी हुए तो सही, पर उनके राज्य नहीं, राजधानी नहीं, उपाय नहीं, और न कोई अवलम्बन ही था। जो थोड़े आत्मीय और स्वदेशीय सेनापति थे, वे मुसलमानोंके पापप्रलोभनमें पड़ कर राजपूत-गौरवकी उपेक्षा नहीं करते, विपदके उपर्युपरि कठोर कशाघातसे विपर्यस्त हो वे लोग भी धीरे धीरे निःस्पृह, निष्प्रभ, स्फूर्त्तिहीन और विमूढ़चित्त हो गये। किन्तु प्रतापका वीरहृदय क्षणमात्रके लिये भी भयभीत और विषण्ण नहीं हुआ। स्वजातिके प्रनष्ट गौरवका पुनरुद्धार करनेके लिये ये स्वदेशवैरिके विरुद्ध समरानल प्रज्वलित करनेको अग्रसर हुए। जब वे अपनेको अकेला, निःसहाय और निःसम्बल देखते तथा अपने चिर-वैरी अकवरशाहको प्रवलप्रतापशाली और विपुल सहायसम्पन्न समझते थे, तब उनका क्षुद्रहृदय दूने आनन्दसे नाच उठता था।

बचपनसे ही स्वदेशीय कवियोंका काव्यग्रन्थ पढ़नेसे प्रतापको अपने पूर्वपुरुषोंकी अद्भुत वीरकीर्त्तिका वृत्तान्त मालूम हो गया था। उस समय उनका सुकुमारहृदय दुर्जय वीरतासे परिपूर्ण होता जाता था। पूर्वपुरुषोंका इतिवृत्त पढ़ कर उन्होंने प्रतिज्ञा की थी, कि वे कभी भी मारवार, अम्बर, वीकानेर और बुन्दिपति अथवा अपने सहोदर भाई सागरजीकी तरह मुगलोंके चरणमें आत्म-विक्रय कर मातृदुग्ध कलङ्कित न करेंगे। वहुतेरे राजपूत प्रवलप्रताप अकवरके हाथ अपनी कन्या वा वहनको अर्पण कर उनके प्रेमभाजन हुए थे, किन्तु तेजस्वी प्रतापने अपनेको जोखिममें देख कर भी ऐसे घृणित पन्थोका अवलम्बन कभी भी न किया। वरन् विपद्के साथ साथ उनका साहस तथा उद्यमशीलता और भी दूनी बढ़ती ही गई थी। उसी साहसके वल पचीस वर्ष तक दोर्दण्ड प्रताप मुगल सम्राट् अकवरशाहके समवेत वल और उद्यमको व्यर्थ करते रहे थे।

प्रतापका अद्भुत वीरत्व और लोकविस्मयकर कीर्त्ति-कलाप आज भी मेवारकी प्रत्येक उपत्यकामें ज्वलन्त अक्षरोंमें झलक रहा है। वह कीर्त्तिकलाप आज भी प्रत्येक राजपूतसे गाया जाता है। पापप्रलोभन वा भयसे डर कर राजपूतोंने जो प्रतापका परित्याग कर मुगलोंका पक्ष लिया था उससे वे जरा भी विचलित न हुए, वरन् और भी दूने उत्साहसे डटे रहे। वीरवर जयमल्ल और पुत्तके वंशधर प्राणपणसे उनकी सहायता करते थे और देवल-वाड़ाके सरदार आत्मोत्सर्ग स्वीकार करके उनका दक्षिण-हस्तस्वरूप वन गये थे।

मुगलसैन्यसे उत्सादित चित्तोरपुरीका भट्ट कविगण विभूषणा विधवा रमणी कह कर वर्णन कर गये हैं। प्रतापने जननी-जन्मभूमिके शोकसे विषादचिह्न धारण कर सब प्रकारके भोगसुख और आमोद-प्रमोद पर लात मारी। सोने और चांदीके वरतनोंको दूर फेंक कर वे उनके बदले 'पतेरा'*का व्यवहार करने लगे। वे तृण-शय्या पर सोते थे तथा शोकचिह्न स्वरूप लम्बे केश और दाढ़ी उन्होंने रख ली थी। चित्तोरकी शोचनीय अधःपतन-वार्त्ता जतानेके लिये तथा मेवारवासियोंको चित्तोरके उद्धारमें उत्साहित करनेके लिये उन्होंने नगारेको सेनाके आगे न बजा कर पीछेमें बजानेका हुकुम दे दिया। स्वदेशप्रेमिक आर्यवीरके वंशधर आज भी उनकी चलाई हुई विधिका अनुष्ठान किया करते हैं।

जन्मभूमिकी ऐसी दुरवस्था देख कर प्रताप प्रायः कहा करते थे, "मेरे और राणा सङ्ग (प्रतापके पितामह)के बीच यदि कापुरुष उदयसिंह जन्मग्रहण नहीं करते, तो कोई भी तुर्क राजस्थानमें अपना शासन फैला नहीं सकता था।"

राजनीतिज्ञ और बहुदर्शी सामन्तोंकी सहायतासे प्रतापने स्वराज्यके तत्कालोपयोगी सभी विधि नियम बनाये। सामयिक कार्यमें सहायता पानेकी आशासे उन्होंने नई नई भूमिवृत्ति निर्देश कर दी। प्रयोजन जान कर कमलमीरमें प्रधान राजपाट स्थापित हुआ। शत्रु जिससे नगरमें घुसने न पावे, उसकी पूरी व्यवस्था कर दी गई। इसके साथ साथ गोलकुण्डा और अन्यान्य गिरिदुर्ग भी सुरक्षित किये गये। प्रतापने जब देखा, कि छोटेसे मेवारके समतलक्षेत्रमें सेना रहनेका गुंजाइश नहीं है, तब उन्होंने पितृपुरुषोंके आचरणका अनुसरण करके अपनी प्रजाको पहाड़ी देशमें आश्रय लेनेका हुकुम दिया और तमाम ढ़िंढोरा पिटवा दिया, कि जो इस आदेशका प्रतिकुलाचरण करेगा उसे प्राणदण्ड मिलेगा। प्रतापके इस आदेशका पालन करके राजपूत लोग मुसलमानोंके हाथसे आत्मरक्षा करनेमें समर्थ हुए थे। सारे मेवारका जनस्थान विजनविपिनमें परिणत हुआ। यहां तक, कि जब तक उस घोर महासमरका अवसान न हुआ, तब तक अरवली शैलमालाका पूर्वी भाग बे-चिराग बना रहा। कहा जाता है, कि वीरवर प्रताप राजाज्ञाका सम्यक् प्रतिपालन होता है वा नहीं, इसकी परीक्षा करनेके लिये वे पर्वताश्रमसे घोड़े पर सवार हो नीचे उतरते थे। प्रतापके कठोर अनुशासनसे राजस्थानका कुसुम-कानन थोड़े ही दिनोंके अन्दर उजाड़ सा हो गया। धनलोभी विजेताओंकी अब विजयस्पृहाको सम्भावना न रही। मुगल-राजसरकारके साथ यूरोपमें जो वाणिज्य स्थापित हुआ था उससे पण्यद्रव्य सौराष्ट्रादि भारतीय बन्दरसे मेवार-प्रदेशके मध्य हो कर जाता था। प्रतापको आज्ञासे उनकी सेना जो अरवली पर्वतमालाके जंगली प्रदेशोंमें घूमा करती थी, नीचे उतर कर मुगलसेना पर आक्रमण करती और उनका वाणिज्यद्रव्य लूट लेती थी।

अकबरने प्रतापको दण्ड देनेके लिये अपनी प्रधान सेना अजमेरमें रखी और प्रकाश्यरूपसे उनके विरुद्ध युद्ध-घोषणा कर दी। उस प्रकाण्ड समरवह्निका प्रतिरोध करनेमें केवल इन्होंने ही अपना जीवन न्योछावर कर दिया था और सभी राजा बादशाहकी कृपाके भिक्षुक हो कर देशद्रोही हो गये थे। इस प्रकार राजस्थानके राजाओंने मुगल सम्राट्के हाथ अपनी स्वाधीनता तथा वंशमर्यादा बेच दी, परन्तु प्रतापने अपनी स्वाधीनताके लिये जीवन न्योछावर कर दिया है—चाहे कुछ हो जाय, प्रताप मुगल सम्राट्को अधीनता स्वीकार नहीं करेंगे। प्रतापकी शक्ति बहुत कुछ घट जाने पर भी वे जरा भी निरुत्साह न हुए। स्वदेशवासियोंने मुगलोंके पाप-प्रलोभनसे स्वधर्मकी तिलाञ्जलि दे कर स्वदेशके विरुद्ध मातृभूमिके विपक्ष अस्त्र धारण किया था। राणाने इन सब म्लेच्छपदानत राजाओंके साथ सम्बन्ध तोड़ कर दिल्ली, पत्तन, मारवाड़ और धारावासी प्राचीन राजवंशके साथ मित्रता कर ली। प्रतापसिंहने प्रतिज्ञा की थी, कि पतित राजपूतोंके साथ कभी भी आहार व्यवहार वा सख्यता नहीं करेंगे। वे वीरकी तरह शिशोदियाकुलकी गौरव रक्षा करनेमें बिलकुल समर्थ

* पतेरा—पलाश वा वटपत्रका बना हुआ पात्रविशेष। अभी मट्टीके बने हुए बर्तनको पतेरा कहते हैं। Tod's Rajasthan, Vol. I, 323 n.

थे। उपेक्षित राजपूतगण धीरे धीरे उनके शत्रु हो उठे। सैकड़ों विपद्में पड़ कर भी वे अपने जीवनको तुच्छ समझते थे। क्षण भरके लिये वे प्रतिज्ञा पालनमें पराङ्मुख नहीं हुए।

शोलापुरके समरक्षेत्रमें विजयी हो कर अम्बरराजकुमार मानसिंह दिल्ली लौटनेके पहले कमलमीर आये और प्रतापका आतिथ्य स्वीकार किया। प्रतापने भी विशेष सौजन्य पूर्वक उदयसागरके किनारे पहुंच कर उनका अच्छा सत्कार किया। उसी सरोवरके ऊंचे तट पर अम्बरपतिके सम्मानार्थ एक भारी भोजकी तैयारी की गई। जब भोजनकी सामग्री बिलकुल प्रस्तुत हो गई, तब राजा खानेके लिये बुलाये गये। कुमार अमरसिंह उनका यथोचित आदर सत्कार करनेके लिये खड़े थे। जलसेमें प्रतापको न देख कर मानसिंहको सन्देह हो गया और उन्होंने उनकी अनुपस्थितिका कारण पूछा, उत्तरमें अमरसिंहने कहा, कि पिताजीके सिरमें पीड़ा होनेके कारण यहां पहुंच न सके। इस पर भी मानसिंहका सन्देह दूर न हुआ। पीछे प्रताप स्वयं उनके समीप पहुंचे और कड़क कर बोले, "जिस व्यक्तिने तुर्कोंके हाथ अपनी बहनको समर्पण कर दिया है और जो तुर्कोंके साथ बैठ कर खाता पीता है, सूर्यवंशीय राणा कभी भी उसके साथ बैठ कर भोजन नहीं कर सकते।" कुमार मानसिंह अपने कर्मदोषसे ही अपमानित हुए। प्रतापने उन्हें निमन्त्रण नहीं किया था, जिससे वे इस असौजन्यके भागी होते। अब मानसिंहके ज्ञानचक्षु खुल गये। उन्होंने अपनेको अपमानित समझ कर अन्न स्पर्श तक भी न किया और तुरत आसन परसे उठ खड़े हुए। परन्तु जो कुछ अन्न उन्होंने इष्टदेवको निवेदन किया था, उसको वे अपने साफेमें रख कर वहांसे चल दिये। जाते समय वे इस अपमानका बदला चुकानेकी प्रतिज्ञा करते गये। मानसिंहके साथ समरक्षेत्रमें यदि उनकी मुलाकात हो जाय तो वे बड़े ही प्रसन्न होंगे, इस प्रकार प्रतापने भी अपना अभिप्राय प्रकट किया था।

जब यह संवाद बादशाहके कानमें पहुंचा, तब वे प्रदीप्तसिंहकी तरह गरज उठे। उन्होंने मानसिंहकी अवमाननासे अपनेको भी अपमानित समझा और क्रोधकी लहरें उनकी धमनियोंमें दौड़ गईं। और भी राजपूत राजा जो प्रतापके गौरवसे जला करते थे—मानसिंहके सहायक बने। सम्राट्के पुत्र सलीम बड़ी सेनाके सेनापति हो कर अरवली प्रदेशमें आ कर उपस्थित हुए। प्रताप भी २२ हजार स्वदेशभक्त वीर राजपूतोंको ले कर अरवलीकी पहाड़ी पर मुगल सेनाकी राह देख रहे थे। कमलमीरके दक्षिण पर्वत और वनाकीर्ण ४० मीलकी विस्तृत भूमि प्रतापकी सेनाकी केन्द्रभूमि बनी। इस भूमिकी चारों ओर पर्वतमाला है, ऊपर जानेका एक भी अच्छा रास्ता नहीं। इस प्रदेशको हल्दीघाटी कहते हैं। लीलाक्षेत्र हल्दीघाटीके समर प्राङ्गणमें प्रतापने अक्षय नाम कमाया था। जब तक केवल एक शिशोदिया मेवारका शासनदण्ड परिचालित करेगा और एक भी राजपूत कवि जीवित रहेगा, तब तक हल्दीघाटीको स्मृति कोई भी विस्मृत नहीं होगा।

दोनों दलमें विपुल संग्राम छिड़ गया। दोनों दलके योद्धा आपसमें लड़ रहे थे। मुसलमानी सेना अपना विक्रम दिखला रही थी। स्वदेशभक्त मातृभूमिके उद्धारके लिये उन्मत्तसिंहके समान शत्रुसेनाका विनाश कर रहे थे। इसी समय प्रतापके सम्मुख हाथी पर चढ़े हुए सलीम आ धमके। उनका हाथी रक्षकोंसे घिरा हुआ था, तथापि प्रतापका विजयी घोड़ा 'चेतक' सेनाको चीरता फाड़ता आगेकी ओर बढ़ा। प्रतापके युद्धकौशलसे रक्षकसेना मारी गईं। सलीम हाथी पर बैठे हुए थे। प्रतापने उसे ताक कर भाला चलाया। प्रतापका भाला हौदेमें लगा। हाथीवान मारा गया, हौदा चूर हो गया, सलीमके प्राण बच गये। उस हाथीको छोड़ कर सलीम दूसरे हाथी पर सवार हुए और रणस्थलसे नौ दो ग्यारह हो गये। प्रतापने मानसिंहको बहुत ढूंढ़ा, परन्तु वे नहीं मिले। कुछ ऐतिहासिकोंका कहना है, कि मानसिंह हल्दीघाटीके युद्धमें गये ही नहीं। परन्तु दूसरा पक्ष कहता है, कि मानसिंह भी युद्धमें गये थे, परन्तु वे डेरे पर ही बैठे रहे, युद्धमें नहीं गये थे।

इधर प्रभुभक्त मुगलोंके राजपुत्रकी रक्षाके लिये भीषण प्राणपण था और उधर दृढ़प्रतिज्ञ राजपूतोंके

राजपूतपतिकी सहायतामें भीषण उत्साह दिया। दोनों दलकी वीरताने एक केन्द्रीभूत हो कर दोनों दलको विमुग्ध कर दिया। मृतदेहसे वह स्थान प्लावित हो गया। प्रताप सात बार आहत हो कर भी मध्याह्न-मार्त्तण्डके सदृश रणक्षेत्रमें प्रदीप्त थे। राजच्छत्र उस समय भी उनके सिर पर था। वैरी दलने उस चिह्नका लक्ष्य करके उन पर आक्रमण कर दिया। तीन बार प्रतापके जीवनका सन्देह उपस्थित हुआ, पर शत्रुदलने उनका एक बाल भी बांका कर न सका। पीछे प्रताप रणक्षेत्रमें अगण्य नरमुण्डका ढेर देख अवसन्न और निरुत्साह हो पड़े। इसी समय मुगलोंने बड़ी तेजीसे राणा पर आक्रमण कर दिया। राजभक्त झालापति मन्नाने प्रतापके जीवनको सङ्कटापन्न देख राजछत्र और मुकट उनके सिर परसे खींच कर अपने सिर पर धारण किया। मुगलोंने मन्नाको ही प्रताप समझा और उन पर आक्रमण करके उन्हें मार डाला। उनके इस आत्मत्यागसे उनके वंशधरगण उसी दिनसे मेवारका राजचिह्न वहन करते आ रहे हैं। झालापतिका यह आत्मदान जगत्‌में अतुलनीय है।

प्रताप घोड़ी पर सवार हो अकेले नदनदी पार करते हुए जान ले कर भागे। पीछे केवलमात्र हल्दीघाटीके अत्यन्त अद्भुत युद्धके स्मृतिचिह्न स्वरूप सैनिकोंकी मृत देहराशि रह गई। मुगलवाहिनीके सिवा बीस हजार राजपूत सेनाओंमेंसे केवल आठ हजार सेना युद्धभूमिमें बच रहीं। प्रतापको भागते देख दो मुगलवीरोंने उनका पीछा किया। शत्रु पीछे आ रहा है, यह सोच कर प्रतापने प्राणपणसे घोड़ा छोड़ा। महाराणा प्रतापके अङ्ग छिन्न भिन्न हो गये थे, चेतकके भी अङ्गोंमें कितने ही घाव लगे थे, तथापि वह प्रभुभक्त घोड़ा अपने प्रभुकी तरह क्षतविक्षताङ्ग होने पर भी तीरके समान छूटा। इसी समय प्रतापने सुना, कि पीछेसे मानो कोई उन्हें पुकार रहा है। घूम कर उन्होंने देखा, कि पीछे और कोई भी नहीं है—उनका भाई शक्तसिंह है। प्रतापके साथ उनकी दुश्मनी थी, इस कारण उन्होंने भाईका पक्ष छोड़ कर मेवाड़के घोर शत्रु हो अकबरशाहसे सहायता मांगी थी। बादशाही सेनाके बीच रह कर ही शक्तिने देखा था,—नीले घोड़े पर सवार हो, उन्हींके स्वदेश और स्वजातिके मुख उज्ज्वल करनेवाले उनके भाई अकेले बड़े वेगसे भागे जा रहे हैं। जातीय-सम्मानकी रक्षामें बद्धपरिकर भाईकी बात याद कर उनका हृदय पिघल गया, क्रोध बिलकुल जाता रहा। भ्रातृस्नेहविगलित हृदयसे वे मुगलराजका साथ छोड़ भाईका आलिङ्गन करनेके लिये उन्मत्त हो गये थे। जिस मुसलमानी-सेनापतिने प्रतापका पीछा किया था, उसकी हत्या कर भाईकी जीवनरक्षा करना ही शक्तका उद्देश्य था। बहुत दूर तक उस मुसलमानवीरके साथ जा कर उन्होंने भालेसे उसके प्राण ले लिये और स्नेहपूर्ण हृदयसे प्रतापके समीप जा भ्रातृवत्सलताकी पराकाष्ठा दिखलाई। इसी स्थान पर ही श्रमकातर 'चेतक'की जीवनलीला शेष हुई। प्रतापने उस घोड़ेके स्मरणार्थ वहां एक छतरी बनवा दी। अब प्रताप शक्तके घोड़े पर सवार हो वहांसे चल दिये। क्षणकालके लिये भ्रातृसम्मिलन सुखभोग करके शक्त पूर्वोक्त मृत खोरासनी सेनाके घोड़े पर सवार हो सलीमके पास उपस्थित हुए। सलीमने उन्हें अभयदान दे कर इस प्रकार घोड़े अदल बदल करनेका कारण पूछा। सलीमने उन्हें आद्योपान्त कुल बातें सुना दी। पीछे वे भी आनन्द चित्तसे प्रतापसिंहके साथ उदयपुरमें जा मिले।

१६३२ सम्वत् ७ श्रावण (१५७६ ई० जुलाई) को हल्दीघाट महायुद्धका अन्त हुआ। अब सम्राट्पुत्र सलीमशाह जयोल्लासित चित्तसे गिरिप्रदेशका परित्याग कर चले। वर्षाकालका समय था, चारों ओर जल ही जल नजर आता था, इस कारण शत्रुसेना आगे बढ़ न सकी। युद्ध कुछ कालके लिये बन्द रहा। वसन्तकाल आने पर मुगलोंने फिरसे लड़ाई ठान दी। प्रतापने इस बार भी हार खा कर कमलमीरके गिरिदुर्गमें आश्रय लिया। सलीमके अधीनस्थ कोका सेनापति शाहबाज खाँने बहुत सी सेना ले कर कमलमीरमें घेरा डाला। प्रताप बड़ी वीरतासे लड़े और शत्रुसेनाकी कुल चेष्टाएं व्यर्थ कर दी। परन्तु आबूपति देवरा-सरदारकी विश्वासघातकतासे उन्हें इस स्थानका भी परित्याग करना पड़ा। इस बार प्रतापने चौन्द नामक स्थानमें आश्रय लिया।

कमलमीर (कुम्भमेरु)-का गिरिदुर्ग प्रतापके हाथसे जाता रहा। स्वदेशवैरी राजपूतवीर मानसिंहने गोलकुण्डाके गिरिदुर्ग पर आक्रमण किया। महव्वत खाँने उदयपुर पर अधिकार कर लिया। अकबरका अन्यतम सेनापति फरीद् खाँ छप्पन प्रदेशको जीतता हुआ चौन्द तक आगे बढ़ा। प्रताप एकाएक प्रचण्डविक्रमसे मुगलसेना पर टूट पड़े। इस बार शत्रुसेनाकी विशेष क्षति हुई। उन्हें फिर प्रतापके विरुद्ध युद्ध करनेका साहस न हुआ। इस समय पुनः वर्षाऋतु भी पहुंच गई। युद्ध बन्द रहा। प्रतापको भी विश्रामका अवसर मिला।

इस प्रकार युद्ध करते करते वर्षों गुजर गये। सेनाकी बे-शुमार मृत्यु पर वे भी अपनेको विपन्न समझने लगे। उनका परिवारवर्ग उनकी उत्कण्ठाका एकमात्र कारण हो उठा। एक समय कारानिवासी भीलोंने उनके पुत्रकलत्रादिको जवराकी रांगेकी खानमें छिपा कर आसन्न विपद्से रक्षा की थी। स्वयं दिल्लीश्वरने रणकी इस अद्भुत वीरताका गुणानुवाद किया था। जङ्गलमें भूख प्याससे सन्तान-सन्ततिको कातर होते देख कर भी वे धैर्यसे न डिगे। एक दिन क्षुधातुर कन्यापुत्रका आर्त्तनाद सुन कर उनका धैर्य बिलकुल जाता रहा था। उन्होंने राजाके नाम पर लानत देते हुए बादशाहके निकट सन्धिका प्रस्ताव लिख भेजा।

प्रतापकी इस प्रकार आशातीत नम्रता देख कर दिल्लीश्वर बड़े प्रसन्न हुए और राजधानीमें आनन्दोत्सव करनेका हुकुम दिया। बादशाहने बीकानेरके राजकुमार कविवर पृथ्वीराजको भी राणाका भेजा हुआ पत्र दिखलाया। पृथ्वीराज देखो।

पत्र पढ़ कर पृथ्वीराजने सम्राट्से कहा, कि प्रताप कभी भी विजातीयके निकट शिर नहीं झुका सकते। तथा सम्राट्की अनुमति ले कर उन्होंने इस सम्बन्धमें प्रतापको एक पत्र लिखना चाहा। पत्रमें उन्होंने प्रतापकी अवनतिके स्वीकारसम्बन्धमें कोई जिक्र नहीं किया, केवल ओजस्विनी भाषामें कुछ कविता लिख कर ऐसे हीन कार्यसे अलग रहनेका अनुरोध किया। पत्र पढ़ते ही प्रतापकी धमनियोंमें स्वाधीनताकी आग धधक उठी। वे पुनः १० हजार सेनासंग्रह कर युद्धके लिये तैयार हो गये।

आईन-इ-अकबरी पढ़नेसे मालूम होता है, कि सम्राट् अकबरशाहके राजत्वके २१वें वर्षमें मानसिंह मुगलसेनाके नायक हो प्रतापके विरुद्ध अग्रसर हुए। मुगलसेनाके पराजित होने पर भी राजा विहारीमल्लके पुत्र जगन्नाथने मुगलोंकी गौरवरक्षा की थी। दूसरे वर्ष अर्थात् १५७७ ई०में राजा भगवान्दासने मुगलवाहिनी ले कर प्रतापके विरुद्ध युद्ध किया। उसी साल सम्राट्ने अजमेरमें रहते समय सेनापति कुमार मानसिंहको पांच हजार सेनाके साथ प्रतापके विरुद्ध गोलकुण्डा और कमलमीर जीतनेके लिये भेजा। आसफ खाँ इस सेनादलके मीर वख्सी नियुक्त हुए। चित्तोर-युद्धके बाद प्रतापने हिन्दूवाड़ाके पर्वतके मध्य गोगण्डा* नगर बसाया और इस निभृत निवासमें रह कर वे मुगलसेनाके साथ युद्धकी तैयारी करने लगे। कुमार मानसिंह जब गोगुण्डाके समीप पहुंचे, तब प्रतापने हल्दीघाट पर्वतके बाहर आ कर शत्रुका सामना किया†। दोनों पक्षके सैकड़ों राजपूत मारे गये। इस युद्धमें प्रताप-पक्षके रामेश्वर गोलियारी और उनके पुत्र शालिवाहन तथा चित्तोरपति जयमल्लके पुत्र रामदास खेत रहे। राणा प्रताप दिग्विदिक् ज्ञानशून्य हो कर घमसान युद्ध करने लगे। उनका सारा शरीर क्षतविक्षत हो गया। आखिर वे भी रणस्थलका परित्याग कर प्राणरक्षाके लिये भाग चले। पराजित राजपूतगण मुगलोंके हाथसे प्राण गंवाये। मानसिंहने अपनी विजयवार्त्ता बादशाहको सुनाई और हल्दीघाट गिरिसङ्कट पार कर गोगुण्डा पर अधिकार जमाया (९८५ हिजरी)¶। प्रताप और उनके अधीनस्थ सामन्तों

* बदाउनीने इस स्थानका नाम कोकन्दा लिखा है।

† मुगलपक्षके मानसिंहके अधीन साम्भरपति राजा लोनकरण, भगवानदासके पुत्र मधुसिंह और राजा विहारीमल्लके पुत्र जगन्नाथ आदि थे। (Badauni, in Elliot, Vol, v, p, 397-398 and Blochmann's Ain, P. 487)

¶ बदौनी इस युद्धमें स्वयं उपस्थित थे। उन्होंने लिखा है, कि दोनों पक्षके राजपूत-योद्धा इतने निकटवर्त्ती हो कर लड़ते थे, कि उनका पक्ष निर्वाचन करना कठिन है।

(Badauni, vol II, p, 331; तबकत्-इ-अकबरी Elliot, vol, v, p, 399)

पर क्रुद्ध हो सम्राट्ने १५७८-८० ई०में मीर वक्सी शाहवाज खाँको उनके विरुद्ध भेजा। राजा भगवान्दास, मानसिंह आदि राजपूत सरदार उनके साथ चले। शाहवाजने कमलमीर दुर्गमें घेरा डाला और उसे जीत लिया। पीछे गोगुण्डा-दुर्ग और उदयपुर नगर भी उनके हाथ लगे *।

लगातार युद्धसे प्रतापकी शक्ति बिलकुल जाती रही। उन्होंने श्मशान तुल्य मेवाड़राज्य और चित्तोरका परित्याग कर सिन्धुतीरके निकटवर्त्ती प्राचीन सन्दी राजधानीको जाने और वहां शिशोदिया-कुलका गौरव-निकेतन बसानेका सङ्कल्प किया। उनके जीवनके सहचर सामन्तगण, जो पराधीनताकी अपेक्षा निर्वासनको अच्छा समझते थे, उनके साथ साथ जानेको दृढ़ प्रतिज्ञ हुए। सङ्कल्पसिद्धिकी प्रत्याशासे प्रताप सामन्त और आत्मीयगणसे परिवृत हो अरवलीका परित्याग कर ज्यों ही मरुदेश पार कर रहे थे, त्यों ही उनके प्रिय सचिव भामशाने पितृपुरुषार्जित काफी धनरत्न ले कर उनके चरणोंमें समर्पण किया। नितान्त निरुपाय और सामर्थ्यहीन प्रताप, असमयमें प्रचुर अर्थ पा कर मातृभूमि-परित्यागका जो सङ्कल्प था, उससे विरत हो गये। उन्होंने देखा कि वह धनरत्न ले कर वे और भी वारह वर्ष तक २० हजार सेनासंग्रह कर स्वदेशकी गौरवरक्षा कर सकेंगे।

इस प्रकार प्रताप काफी धनरत्न पा कर पुनः युद्धकी तैयारी करने लगे। मुगलोंने उनकी तत्कालीन अवस्थाकी विवेचना कर समझा, कि वे मरुदेश पार कर भाग रहे हैं। किन्तु थोड़े ही दिनोंके अन्दर उनका यह सुखस्वप्न टूट गया। प्रताप एकाएक क्रुद्ध केशरीकी तरह गरजते हुए शाहवाजकी सेना पर टूट पड़े। इस वार बहुत-सी मुगलसेना विनष्ट हुई। मुगलोंके आत्मरक्षाका आयोजन करनेके पहले ही कमलमीर दखल किया गया। अवदुल्ला प्रतापकी प्रचण्डगति रोक न सके और दलवल समेत मारे गये। इस प्रकार धीरे धीरे वत्तीस दुर्ग उनके हाथ लगे। विधर्मी मुसलमानसेना बड़ी कठोरतासे राजपूतोंके हाथ मारे गये। इस प्रकार एक वर्षके अन्दर प्रतापने सारा मेवाड़ शत्रुके हाथसे अपने कब्जेमें कर लिया। केवल चित्तोर, अजमीर और मण्डलगढ़ वाकी रह गया। इतने पर भी उनकी प्रतिजिघांसावृत्ति शान्त न हुई। स्वदेशद्रोही मानसिंहका दर्प चूर्ण करनेके लिये उन्होंने मानसिंहके राज्य अम्बरप्रदेश पर आक्रमण कर दिया और उसी राज्यके अन्तर्गत भालपुर गांवको लूटा।

तदन्तर उदयपुरको भी महाराणाने अपने अधिकारमें कर लिया। वादशाहने भी अब युद्ध बन्द करना उचित समझा। प्रतापने उदयपुरको मेवाड़ राज्यकी राजधानी बनाया। परन्तु चित्तोरका उद्धार वे कर न सके। समस्त जीवन युद्ध तथा और भी अनेक कष्टोंके कारण प्रतापका शरीर शिथिल हो गया था। महाराणा प्रताप मृत्यु शय्या पर सो रहे हैं, वीर सामन्त खड़े हैं, पुत्र अमरसिंह सामने हाथ जोड़े खड़े हैं। महाराणाकी चेष्टाओंसे मालूम होता है, कि वे कुछ कहना चाहते हैं। सालूम्ब्रा सरदारसे पूछा, क्या आज्ञा है। महाराणा बोले "अमरसिंह मेरे सामने प्रतिज्ञा करे, कि हम लोग विलासमें लिप्त न होंगे और तुम भी प्रतिज्ञा करो, कि इनको भोग विलासमें लिप्त न होने देंगे और चित्तोरके उद्धारमें इनकी सहायता करोगे।" दोनोंने उसी समय प्रतिज्ञा की। महाराणा प्रताप चित्तोरका उद्धार न कर सके, इसका कष्ट उनको रहा ही। चित्तोरका उद्धार और स्वजातिकी स्वाधीनता उनके जीवनका उद्देश्य था। इनमेंसे उन्होंने एक सिद्ध किया था, पर दूसरा सिद्ध कर न सके। इसी कारण वे राजभवनमें नहीं रहते थे। कुटी ही उनका वासस्थान थी, अमरसिंह स्वभाव ही से विलासी थे, इसी कारण प्रतापसिंह समझते थे, कि यह देशकी स्वाधीनताकी रक्षा करने योग्य नहीं है। मृत्युके पहले उन्होंने कई वार अपना इस प्रकारका अभिप्राय प्रकाशित किया था। इस कारण प्रतापने

* आईन इ-अकवरीमें लिखा है, कि राणा संन्यासीके वेशमें भागे थे। अकवरनामा और तवकत् इ-अकबरीमें लिखा है, कि प्रताप गहरी रातको बांसवाड़ाके पहाड़ी प्रदेशमें भाग गये थे। (Elliot's Muhammadan Historians, Vol. v. p, 410 and vl. p, 58)

मृत्युके समय प्रधान सामन्तोंसे तलवार छुला कर यह प्रतिज्ञा कराई थी, कि हमलोग सर्वदा कुमार अमरसिंहके साथ रहेंगे और उनको विलासी न बनने देंगे।

जिस विपुल मुगलवाहिनीके साथ प्रताप बीस वर्ष तक युद्धमें उलझे हुए थे उसकी संख्या ग्रीकके विरुद्ध प्रेरित पारस्यराज जरक्षेशकी बड़ी फौजकी अपेक्षा कहीं अधिक थी। यदि मेवारका प्रकृति इतिहास लिपिबद्ध रहता, यदि एक थुसिडाइडिस् ( Thucydides ) वा जेनोफन ( Zenophon) मेवारराज्यमें जन्म ग्रहण करते, तो पिलोपनिसस् (Peloponnesns )-का समराभिनय अथवा 'दश सहस्र' का प्रत्यावर्त्तन कभी भी प्रतापके जीवनके समतुल्य नहीं हो सकता था। इधर मुगलसेनाका जैसा असाधारण रणचातुर्य, दुर्दम दुराकाङ्क्षा, अपरिमेय उद्यम और ज्वलन्त धर्मानुराग था, उधर वैसा ही प्रतापकी अदम्य वीरता, प्रस्फुरित उच्चाकांक्षा, अनन्य साधारण स्वदेशानुराग, अलौकिक अध्यवसाय, सुविज्ञसैन्य परिचालना और धर्मप्रणोदित मनोवेग इन सब गुणोंसे विभूषित हो वीरकेशरी प्रताप प्रवल बलशाली सम्राट् अकबरको वाहिनीको विमुख कर सके थे। अरवलीका विशालक्षेत्र ही प्रतापको कार्यावलीका प्रमाणस्थल है। उक्त अरवली पहाड़ पर ऐसा कोई भी स्थान न था जहां प्रतापकी पवित्र वीरकीर्त्ति अनुष्ठित न हुई हो। सन् १५९७ ई०में यह भारतका सूर्य राजपूतानेमें अस्त हुआ था। १७ पुत्र छोड़ कर प्रताप सुरधाम पधारे थे। उनमेंसे अमरसिंह सबसे बड़े थे।

२ मेवाड़के महाराणा, जगत्सिंहके पुत्र। लोग इन्हें दूसरे प्रतापसिंह कहा करते थे। १७५२ ई०में ये मेवाड़के सिंहासन पर बैठे। ये पहले प्रतापके समान न थे। गुणोंमें ठीक उनके विपरीत थे। वे स्वजातिके मुख उज्ज्वल करनेवाले थे और ये स्वजातिके मुखमें कालिमा पोतनेवाले थे। इनके समयमें कोई ऐसी घटना न घटी जो लिखने योग्य हो। इन्होंने केवल तीन वर्ष तक राज्य किया। इनके शासनकालमें मराठोंने तीन बार इन पर आक्रमण किया। मेवाड़ राज्यको लुटेरे मराठोंने तहस नहस कर डाला। अम्बरके राजा जयसिंहकी कन्याको इन्होंने व्याहा था। उसके गर्भसे राजसिंह नामक एक पुत्र उत्पन्न हुआ था।

३ अम्बर ( वर्त्तमान जयपुर )-के राजा, माधोसिंहके पुत्र। माधोसिंहकी मृत्युके वाद प्रतापसिंहके वैमात्र भाई पृथ्वीसिंह राजसिंहासन पर अभिषिक्त हुए। परन्तु पृथ्वीसिंह अकाल ही कराल कालके गालमें फंसे। पीछे प्रतापसिंह अम्बरके राजा बनाये गये। उस समय राजा खुशहालीराम अम्बरके प्रधान मन्त्री थे। राजनीतिमें वे बड़े चतुर थे। इस कारण राजा खुशहालीराम फिरोजकी शक्ति नष्ट करनेकी कोशिश करने लगे। फिरोज माधोसिंहकी विधवा रानीका उपपति था। राजा खुशहालीराम पहले माचेरीके सामन्तकी अधीनतामें थे। परन्तु अम्बरके राजमन्त्री हो कर भी खुशहालीराम अपने पूर्वप्रभुको भूल नहीं गये थे। वे भीतर ही भीतर माचेरी सामन्तको स्वाधीन बनानेका भी प्रयत्न करते जाते थे। अनेक छल बल करके फिरोजको खुशहालीरामने मरवा डाला। इस समय माचेरी सामन्त और खुशहालीराम इन दोनोंमें स्वार्थका झगड़ा खड़ा हुआ। एक दलने लुटेरे मराठोंका आश्रय ग्रहण किया। लुटेरे मराठोंको अच्छा अवसर हाथ लगा। वे प्रजा पर मनमाना अत्याचार करने लगे। प्रतापसिंह जब तक नवालिग थे तब तक अम्बरमें इसी प्रकार अशान्ति फैली रही। जब महाराज प्रतापने अपने हाथमें राज्यका भार ग्रहण किया, तब उन्होंने समस्त विपत्तियोंको दूर हटा दिया। मराठोंका दमन करनेका भी उन्होंने दृढ़ संकल्प कर लिया

इसी समय लुटेरे मूर्ख मराठोंने हर प्रान्तमें भयङ्कर लूट आरम्भ कर दी थी। इनके भयसे सारा भारत कांप उठा। महाराज प्रतापसिंहने यह निश्चित कर दिया, कि अब मराठोंका दमन किये विना राजपूतानेके राज्योंका मङ्गल नहीं है। १७८७ ई०में मारवाड़के सिंहासन पर महाराज विजयसिंह सुशोभित थे। प्रतापसिंहने मारवाड़राजके पास दूतके हाथ एक पत्र भेजा जिसमें लिखा था, "लुटेरे और हमलोगोंके दुश्मन मराठागण हृदयभेदी अत्याचारोंसे हमलोगोंको तंग तंग कर रहे हैं। इस कारण उनका दमन करना हमारा फर्ज है। समस्त राजपूत-राजाओंको चाहिये, कि वे आपसमें मिल कर युद्धमें अपने शत्रुको परास्त करें और तब फिरसे निश्चिन्त हो कर राज्य करें। मैंने खुदसे रणप्राङ्गणमें जा कर मराठों

को दण्ड देनेका विचार कर लिया है। अतएव यदि आप अपनी राठोर-सेनाको मेरी सहायताके लिये भेज दें, तो मैं आसानीसे अपनी जातिके शत्रुओंका अहङ्कार मट्टीमें मिला दूं।" यह पत्र पाते ही मारवाड़पति विजयसिंह-ने सेनाको तैयार हो जानेका हुकुम दे दिया। इसके पहले ही बड़ी मुसीवतमें पड़ कर अजमेरका अधिकार मराठोंको दे दिया गया था। इस समय प्रतापको विशेष उद्योगी देख कर पुनः अजमेर पर अधिकार करनेकी कामनासे वे अग्रसर हुए। बलवान् राठोर-सेनाके सेना-पति नियुक्त हुए जवानदास।

तुङ्गा नामक स्थानमें मराठोंके नेता सेंधिया और उनके शिक्षित फरासीसी सेनापति डिवाइनने बड़ी तेजी-से मारवाड़ और जयपुरकी संयुक्त सेना पर धावा बोल दिया। दोनों दलमें घमसान युद्ध होने लगा। अपनी जाति की रक्षाके लिये वीर राठोर और कछवाहे लड़ने लगे। सेंधिया भाग चला, उसकी सेना तितर बितर हो गई। मराठीसेना युद्धके सामान छोड़ कर चम्पत हुई। विजयी राठोर और कछवाहोंने उस धनको आपसमें बांट लिया। इस युद्धके विजयोपलक्षमें प्रतापसिंहने एक बहुत बड़ा उत्सव किया। इस उत्सवमें २० लाख रुपये दीन दुखियोंको बाँटे गये। प्रतापसिंहकी वीरता और युद्ध-कौशलसे मराठा लुटेरोंका अभिमान मट्टीमें मिल गया। अब राजपूतानेमें पुनः शान्ति विराजने लगी। परन्तु गृह-कलह और विजातीय आक्रमणोंसे जर्जरित राजपूतानेके राजाओंमें इस विजयकी शान्ति बहुत दिनों तक न रह सकी।

प्रतापसिंहकी सलाहसे मारवाड़राजने अपनी सेना तुङ्गारके युद्धमें भेज दी थी। इस समय माधोजी सेंधिया मारवाड़ पर चढ़ आया। मारवाड़राजने प्रताप-सिंहसे मदद मांगी। इन्होंने भी अपनी सेना भेज दी। परन्तु सेनाके पहुंचने पर राठोर भाटोंने कछवाहोंकी निन्दा गाई, जिससे वे बड़े बिगड़े। उनका क्रोध इतना बढ़ा कि वे इस बातको भूल गये कि हमको क्या करना है। राठोर और महाराष्ट्र सेनामें लड़ाई चलने लगी। कछ-वाहोंकी सेना बैठी बैठी तमाशा देखती रही, मराठोंकी जीत हुई। यदि वे इस बार भी दोनों सेना मिल जातीं, तो मराठोंका दर्प सर्वदाके लिये चूर्ण हो जाता। यह वृत्तान्त सुन कर प्रतापसिंहको बड़ा दुःख हुआ। १८०३ ई०में महाराज प्रताप इस लोकसे चल बसे।

४ खण्डेलाके राजा राव इन्द्रसिंहके पुत्र। पिताकी मृत्युके समय ये बिलकुल बालक थे। इनके मन्त्रियोंने मराठोंको काफी धन दे कर इनकी रक्षा की। उस समय खण्डेलाके दो अधीश्वर थे, प्रतापसिंह और नर-सिंहदास। प्रतापसिंहसे जब अम्बरके राजा कर मांगते थे, तब वे अपना निर्दिष्ट कर दे दिया करते थे, परन्तु नरसिंहदास नहीं देते थे। इस कारण अम्बरराजके सेना-पति नन्दराम सेना ले कर हलदिया आये। प्रताप-सिंहने अच्छा मौका देख कर अम्बरराजके सेनापतिसे कहा, 'यदि खण्डेलाप्रदेश हमारे दखलमें करा दिया जाय, तो मैं समस्त खण्डेलाका कर दूंगा।' सेनापतिने इसे कबूल कर लिया। यहां तक कि, प्रतापसिंहको समस्त खण्डेला-राज्यका अधिकारपत्र दे दिया गया। प्रतापसिंहने भी उस राज्य पर अपनी गोटी जमा ली। नरसिंहदास गोविन्दगढ़में जा कर रहने लगे। प्रतापसिंहने गोविन्दगढ़ पर भी आक्रमण कर दिया। परन्तु नन्दराम हलदियाने रिशवत ले कर नरसिंहको पुनः राज्य दिला दिया। नन्द-राम हलदियाके भाग जाने पर अम्बरराजका सेनापति आशाराम पुनः इस प्रदेशमें घुसा और धोखेसे प्रतापसिंह तथा नरसिंह दोनोंको कैद कर लिया। प्रतापसिंह बहुत दिनों तक कारागारमें रहे। जब मारवाड़राज और अम्बर-राजमें युद्ध आरम्भ हुआ, तब प्रतापसिंह और नरसिंह दोनों छोड़ दिये गये। नरसिंहदास तो मारवाड़के युद्धमें मारे गये, परन्तु प्रतापका पता नहीं।

प्रतापस (सं० पु०) तपसि साधुः अण् प्रकृष्टस्तापसः, प्रादिस०। १ प्रकृष्टतापस, उत्तम तेजस्वी। २ शुक्लार्क वृक्ष, सफेद मंदार।

प्रतापादित्य—वङ्गज कायस्थ-कुलतिलक गुहवंशीय यशो-हराधिपति। जिस समय (१५६४ ई०में) इनका जन्म हुआ, उस समय अफगान वा पठान जातीय मुसलमान-राजा वङ्गाल, विहार और उड़ीसाका शासन करते थे। प्रतापके जन्मके कुछ पहले सुलेमान करानी वङ्गाल और विहार जीत कर उड़ीसा जीतनेका आयोजन कर रहे थे।

कालापहाड़ नामक एक स्वधर्मत्यागी हिन्दूने उड़ीसा पर दखल जमाया। इस समय प्रवल प्रताप अकबरशाह दिल्लीके सिंहासन पर अधिष्ठित थे और सारे भारतवर्षमें उनकी तूती बोल रही थी। सुलेमानने बादशाहको उपढौकन भेज कर खुश कर रखा था। इस कारण अकबरने वङ्गालजयकी ओर दृष्टिपात नहीं किया। इस समय गौड़नगरमें वङ्गालकी राजधानी थी।

गौड़नगरमें प्रतापका जन्म हुआ था। इनके पिता श्रीहरि और चाचा जानकीवल्लभ नवाबके अधीन कानूनगोका काम करते थे। दोनों भाई परम वैष्णव थे। कहते हैं, कि जिस समय कालापहाड़ने उड़ीसा जीत कर जगन्नाथमूर्त्ति तोड़नेकी आज्ञा दी, उस समय श्रीहरिकी चेष्टासे पंडा लोगोंने जगन्नाथमूर्त्ति अन्यत्र छिपा रखा था, इस कारण मूर्त्तिकी रक्षा करनेमें समर्थ हो श्रीहरिने अपनेको कृतार्थ समझा था।

१६वीं शताब्दीके मध्यभागमें वङ्गालका भाग्यचक्र बहुत कुछ परिवर्त्तन हो गया। किन्तु अब जो राजा सिंहासन पर बैठे, उन्होंने श्रीहरि और जानकीवल्लभके गुणसे वशीभूत हो उन्हें अपने अपने पदसे च्युत नहीं किया। इस प्रकार दोनों भाई नवावके यहां नौकरी करके थोड़े ही दिनोंमें धनशाली हो गये थे। नवाव सुलेमानशाहने श्रीहरिको 'विक्रमादित्य' और जानकीवल्लभ को 'वसन्तराय'-की उपाधि दी। तवसे ये दोनों भाई उपाधि नामसे ही प्रसिद्ध हुए।

उस समयकी रीतिके अनुसार प्रताप पांच वर्षकी उमरमें स्कूलमें भर्त्ती हुए। उस समय पारसी राजभाषा थी, जिन्हें राजसेवा वा प्रतिष्ठालाभकी इच्छा होती, वे पारसी पढ़ते थे। जिनकी इच्छा होती, वे पारसी और अरवी दोनों ही भाषा सीखते थे। प्रतापको बचपनमें उक्त दोनों ही भाषा सीखनी पड़ी थी।

आज जिस प्रकार देहातोंमें छोटे छोटे लड़के तीर धनुष ले कर खेलते देखे जाते हैं, उस समय भी उसी उसी प्रकार सवोंको धनुर्विद्याका अभ्यास करना पड़ता था। चोर डकैतोंसे आत्मरक्षा करनेके लिये उस समय धनुर्वाण ही प्रधान अस्त्र था। युद्धमें भी धनुर्वाणका व्यवहार होता था। इस कारण सव कोई बड़े चावसे यह विद्या सीखते थे। प्रताप भी तीर चलानेमें बड़े सिद्धहस्त थे। उनका एक भी वार खाली नहीं जाता था। अन्यान्य अस्त्र चलाना और अश्वारोहण आदि कार्योंमें भी प्रताप बड़े दक्ष थे।

१५७३ ई०में सुलेमानके छोटे लड़के दाऊद खाँ वङ्गाल विहार और उड़ीसाके नवाव हुए। सुलेमानने जिस प्रकार बादशाहको उपढौकनादि भेज कर खुश रखा करते थे, उस प्रकार दाऊदने नहीं किया। वरन् वे अपनेको अकवर शाहके मुकावलेका समझने लगा। उन्होंने देखा, कि उनका भंडार धनरत्नादिसे परिपूर्ण है, दो लाख पठान-सेना उनकी आज्ञाका पालन करनेको हरवक्त तैयार हैं, काफी लड़ाईके सामान, हजारों तोप उनके अस्त्रागारमें मौजूद हैं, कालापहाड़ आदि रणनिपुण सेना उनके लिये जान देनेको तैयार हैं।

सुलेमानकी मृत्युके दूसरे वर्ष मुगल सेनापति मुनीव खाँने सम्राट्का प्राप्य कर दाऊदसे मांग भेजा। तेज और उत्साहसे उद्दीप्त हो नवावने सम्राट्-सेनापतिको कर भेजनेके वदले अवज्ञासूचक उत्तर भेजा। इस कारण युद्ध अपरिहार्य हो गया। यह देख कर विक्रमादित्यने यमुना और इच्छामती नदीके वियोग स्थान पर किला वनवा लिया। उनके वन्धु वान्धव जो पूर्व वङ्गालमें रहा करते थे उनको भी वहीं बुला लिया। यही वर्त्तमान यशोहर जिला है। यहां पहले चाँद खाँकी जागीर थी। चाँद खाँके कोई उत्तराधिकारी न होनेके कारण वह स्थान जनशून्य हो गया। सिंह वाघ आदि हिंस्र जन्तुओंकी वह निवासभूमि हो गया था। धनरत्नकी रक्षाके लिये विक्रमादित्यने उस स्थानको पसन्द किया था।

विक्रमादित्य और वसन्तरायकी राजधानीमें रहने लगे। नवाव उन दोनों पर आवश्यक कार्य भार सौंप विहारकी ओर अग्रसर हुए। वहां उन्होंने सम्राट्के अधिकारस्थ एक छोटे दुर्ग पर आक्रमण कर दिया। यह संवाद पाते ही अकवरशाहने एक वड़ी सेना युद्धक्षेत्रमें भेजी। सम्राट् सेनापति मुनीम खाँ और राजा टोडरमलने पठानसेनाको परास्त कर दाऊदको मार भगाया। आखिर पटनेके हाजीपुरमें दोनोंमें बहुत दिनों तक युद्ध चलता रहा। अन्तमें मुगलसेनाने हाजीपुरको जीत

लिया। हार खा कर दाऊद उड़ीसा भागे। गौड़के धनी और सम्भ्रान्त व्यक्ति राजधानी छोड़ कर यशोहरक चले गये। विक्रमादित्य और वसन्तराय छद्म वेशमें रहने लगे। नवावने आवश्यकीय कागज पत्रको जमीन में गाड़ रखा। कुछ समय वाद दाऊदने मुगलसेनापतिको वङ्गाल और विहार दे कर सन्धि कर ली।

सन्धि स्थापनके वाद सेनापति मुनीम खाँने गौड़की यात्रा कर दी। यहां महामारीका भारी प्रकोप था। प्रतिदिन इतने मनुष्य मरते थे, कि लोग शवका अच्छी तरह सत्कार नहीं कर सकते थे, केवव गङ्गाजल छिड़क कर उसे फेंक देते थे। सेनापति मुनीम खाँ भी महामारीके शिकार वन गये। नागरिक लोग, जहां जिसकी इच्छा हुई, भाग गये। इस प्रकार गौड़नगर श्मशान-सा दीख पड़ने लगा। जो स्थान हजारसे अधिक वर्ष तक अन्यतम प्रधान नगर समझा जाता था, जहांके हिन्दूराजाओंने उत्तर-भारत पर भी एक दिन प्रधानता स्थापन की थी, जहांके ध्वंसावशिष्ट कीर्त्तिस्तम्भ आज भी देश विदेशके दर्शकोंको तृप्त करते हैं, वह स्थान १५७५ ई०की महामारीमें, भारतके मानचित्रसे विलुप्त हो गया और उसके स्थानमें, सुदूर सुन्दरवनके जङ्गलप्रदेशमें एक अपरिचित स्थान-'यशोहर' नामसे प्रसिद्ध हो गया।

विक्रमादित्यने जव मुगल-सेनापतिका मृत्युसंवाद दाऊदके पास भेजा, तव उनके आनन्दका पारावार न रहा। उन्होंने इसी समय सेना सजानेका हुकुम दे दिया और प्रायः पचास हजार घुड़सवार ले कर वे वड़े वेगसे वङ्गालकी ओर चल दिये। उत्साहहीन मुगलसेना उनकी गति रोक न सकी। दाऊद मुगलसेनाको हताहत करते हुए राजमहल तक वढ़े। यहां सम्राट्के सेनापति खाँजहान और राजा टोडरमलने उन्हें रोका। मुगल-पठानमें पुनः तुमुल-संग्राम छिड़ गया। पठान लोग हथेली पर जान ले कर लड़ने लगे। इस वार भी राजा टोडरमलके उद्योगसे कालापहाड़ आदि पठान-सेनापतियोंकी चेष्टा व्यर्थ गई। इस युद्धमें दाऊदके सेनापति कालापहाड़ और स्वयं दाऊद भी मारे गये। पठान-सेना छत्रभङ्ग हो भाग चली दाऊदकी मृत्युके साथ पठानसेनाकी जय-आशा पर पानी फेर गया। अव मुगलप्रभुताका जड़ वङ्गालमें वहुत मजवूत हो गई।

राजा टोडरमलने युद्धमें फतह पा कर तमाम घोषणा कर दी, कि जो कोई वङ्गाल राजस्वविषयक कागजपत्र उन्हें समझा देगा, उसे वे विशेषरूपसे पुरस्कार देंगे। नवाव दाऊदकी मृत्यु हो जानेसे विक्रमादित्य और वसन्तरायकी आशा निराशामें पलट गई थी। अव दोनों भाइयोंने संन्यासीका वेश छोड़ दिया और टोडरमलसे मुलाकात की। राजा टोडरमलने उनका अच्छा सत्कार किया और शक्ति भर उन्हें मदद देनेका वचन दिया। उन्होंने भी राज्यके राजस्वविषयक कागजपत्र समझा दिये। इस पर टोडरमल उन पर वड़े प्रसन्न हुए और उनकी जागीर कायम रखी। पीछे वे दोनों भाई 'महाराजा' 'राजा' और की उपाधिसे भूषित हुए। प्रवाद है, कि विक्रमादित्य और वसन्तरायके राजस्वविषयक कागजपत्रको भित्तिस्वरूप ग्रहण कर टोडरमलने वङ्गालमें राजस्व सम्वन्धीय वन्दोवस्त किया था।

जिस समय वङ्गालमें भाग्यचक्र परिवर्त्तित हो रहा था, उस समय प्रताप यशोहरमें रहते थे। वे नवाव दाऊदकी पराजय और मृत्यु-सम्वाद पर वड़े दुःखित हुए। राजमहलके युद्ध के वाद विक्रमादित्य यशोहर आये। यहां चट्टद्दी वकी एक राजकुमारीके साथ प्रतापका विवाह हुआ। कहते हैं, इस विवाहोत्सवमें लाखों रुपये खर्च हुए थे। इस समय इनकी अवस्था केवल चौदह वर्षकी थी। विक्रमादित्यके पिता भवानन्दने इनका 'प्रतापादित्य' नाम रखा था। युवक प्रताप शिकार खेलने वनमें जाया करते थे। उस समय उनका साहस वुद्धि और कष्टसहिष्णुता आदि देख कर लोगोंको आश्चर्य होता था। १५७५ ई०में जो महामारी हुई थी उससे गौड़ जनशून्य हो गया था, परन्तु यशोहरकी श्रीवृद्धि हुई। गौड़का यश हरण करनेके कारण यशोहर नाम सार्थक हुआ था। क्रमशः प्रतापका स्वभाव उद्धत हो गया। वे वातचीतमें पिता और चाचाकी आज्ञाका तिरस्कार कर दिया करते थे। विक्रमादित्य पुत्रके इस दुर्व्यवहारसे वड़े चिन्तित हुए। प्राणसम भाई वसन्तरायका प्रताप अपमान करेगा, विक्रमादित्यको इसका भारी डर था। पीछे पुत्रके कारण भाईसे किसी प्रकारका विवाद न हो

इसलिये उन्होंने युक्तिसे पुत्रको कहीं दूर हटा देनेका विचार किया। उन्होंने अकबरकी राजधानी आगरेमें प्रतापको भेज दिया। वसन्तरायका प्रतापमें बड़ा स्नेह था। उन्होंने भाईसे प्रतापको आगरा न भेजनेके लिये कहा था। परन्तु प्रतापने यह समझ लिया था, कि चाचा हीके कारण मैं निकाला जा रहा हूं। जो हो, आगरे जानेसे प्रतापका मन्त्रियोंके साथ परिचय हुआ और उनकी सहायतासे बादशाह अकबरके साथ भी उनकी जान पहचान हुई। प्रतापका भाग्य चमका। धीरे धीरे वे कुमार सलीम और टोडरमल आदिके मित्र हो गये।

इसके बाद प्रताप वयोवृद्धोंके साथ मुगल-दरबारकी अवस्था और मुगलोंकी राजनीतिके गूढ़ रहस्यसे अवगत होने लगे, मुगलसेनाका समर-कौशल सीखने लगे। प्रवाद है, कि सम्राट्‌सभामें एक समस्याकी पूर्त्ति करके प्रताप सम्राट्‌के प्रेमभाजन हो गये थे। सम्राट्‌ने एक दिन अपने सभा-सदस्योंको एक कविताका शेष चरण कह कर अपर तीन चरण पूरा करनेको कहा। यह शेष चरण था "श्वेत भुजङ्गिनी जात चलिहैं" कोई भी उस समस्याकी सम्राट्‌के मन माफिक पूर्त्ति न कर सका। आखिर प्रतापने सम्राट्‌की अनुमति ले कर इस प्रकार पूर्त्ति की,—

"सो वरकामिनी नीर निहारति रीत भलिहैं।
चिर आंचरको गठ पर वापिको धारडुं चल्ल चलिहैं॥
वाय वेचारी आपन मनमें उपमा चहिहैं।
कैछन मरावति श्वेतभुजङ्गिनी जात चलिहैं॥"

इस प्रकार समस्याकी पूर्त्ति करके प्रतापने सम्राट्‌का विशेष अनुग्रह लाभ किया था।

इस समय बङ्गालमें जागीरदारोंने मिल कर विद्रोह खड़ा कर दिया था। इस कारण राजा टोडरमल पुनः उनका दमन करनेके लिये भेजे गये। राजधानीसे टोडरमलकी अनुपस्थिति देख प्रतापने एक चाल चली। यशोहरकी मालगुजारी बादशाहके खजानेमें जमा करनेके लिये विक्रमादित्य प्रतापके यहां भेज दिया करते थे। प्रतापने अब देखा, कि मैं सम्राट् और उनके मन्त्रियोंका विश्वासी हो गया हूं, तब उन्होंने मालगुजारी दाखिल करना बन्द कर दिया। यशोहरसे यथासमय राजकोषमें दाखिल करनेके लिये रुपये भेजे जाते थे। परन्तु वे दाखिल नहीं होने पाते थे। इस प्रकार मालगुजारी बाकी पड़ जाने पर सम्राट्‌ने प्रतापको बुला कर इसका कारण पूछा। प्रतापने उत्तर दिया, "हमारे पिता वृद्ध हो गये हैं। इस कारण चाचा ही राज्यका प्रबन्ध करते हैं। मालूम पड़ता है, कि किसी कारणसे चाचा मालगुजारी नहीं भेजते और उनकी अयोग्यताके कारण राज्यमें भी सर्वदा अराजकता फैली रहती है।" यह सुन कर बादशाह बड़े बिगड़े और राज कर-देने पर प्रताप हीको राजा बनानेको उन्होंने अपना अभिप्राय प्रकट किया। बहुत शीघ्र ही प्रतापने बाकी राज्य-कर दे दिया। बादशाहने उसमेंसे तीन लाख रुपये उनको लौटा दिये और उनको राजाके सनद्-पत्र दे कर उन्हें यशोहर भेज दिया। इस प्रकार प्रतापका पितृद्रोह फलीभूत हुआ। सम्राट्‌से २२ हजार सेना ले कर प्रताप वहांसे चल दिये। जब विक्रमादित्य और वसन्तरायने सुना, कि सम्राट्‌की आज्ञासे प्रताप राज्य लेने आ रहे हैं, तब वे बड़े प्रसन्न हुए। पुत्रको राज्य देनेके लिये विक्रमादित्य बड़े हर्षित हुए। दोनों भाई बड़े हर्षके साथ प्रतापकी बाट जोह रहे थे। उनके आनेसे नगरवासी अत्यन्त प्रसन्न हुए। परन्तु यशोहर पदार्पण करते ही प्रतापने नगर घेर लिया और राजकोष पर अधिकार जमाया। प्रतापको डर हुआ था कि वसन्तराय उन्हें रोकेंगे। परन्तु यहां सो कुछ नहीं हुआ। पिता और चाचा प्रतापके व्यवहारसे दुःखित हुए और नगरवासी भी हक्के बक्के हो गये। विक्रमादित्य और वसन्तराय उनके डेरेमें गये और उनकी दुष्टताकी कोई बात न कह कर तथा अनेक प्रकारके उपदेश दे कर राज्य ग्रहण करनेके लिये उनसे कहा। प्रताप पिताके साथ राजमहलमें आये। प्रताप बड़ी धूमधामसे राज्याभिषिक्त किये गये। राजसिंहासन पर बैठ कर प्रतापने अपने राज्यका सुप्रबन्ध करके पुर्त्तगीज लुटेरोंका दमन किया। प्रतापके पराक्रमकी चारों ओर प्रसिद्धि हो गई। इसी समय विक्रमादित्यका परलोकवास हुआ। प्रतापने चाचाके कहनेसे उत्कलसे उत्कलेश्वर नामक महादेव और गोविन्ददेव नामक श्रीकृष्णकी मूर्त्ति यशोहरमें

स्थापित की, कई एक किले वनवाये और कालीगङ्गके निकट एक नगर बसाया जिसका नाम 'प्रतापनगर' रखा। इच्छामती नदीके किनारे रायपुर ग्राममें खाई खोद कर उन्होंने जहाज बनाने और उसकी मरम्मत करनेका एक कारखाना खोला, बड़ी बड़ी सड़कें बनवाईं और उनके दोनों किनारे श्रान्त पथिकोंको आश्रय देनेके लिये वृक्ष रोपे।

दिल्लीसे प्रस्थान करते समय प्रताप कमलखोजा नामक एक हब्सी जातिके अश्वसेनानायकको अपने साथ लाये थे, उसकी सहायतासे प्रतापने धीरे धीरे दश हजार, अश्वसेना सुशिक्षित कर रखी थी। पीछे उन्होंने यूरोपीय ढंगसे गोलन्दाज सेनाकी तैयारी की और पुर्त्तगीजोंकी सहायतासे कमान, गोले तथा बारूद तैयार करनेका कारखाना खोला। इस समय मगरो समुद्रके उपकूल भागमें 'हरमद' ( *Armada* ) अर्थात् जलदस्युगण भारी उपद्रव मचा रहे थे। लोग तंग तंग आ गये थे। उनका दमन करनेके लिये उन्होंने नौवलसेनाका संग्रह किया और पुर्त्तगीजोंकी सहायतासे जलदस्युको वहुत दूर तक खदेर भगाया। इन्हें अर्थका अभाव नहीं था, खजाना धन रत्नसे परिपूर्ण था।

१५८८ ई०के शेष भागमें राजा मानसिंह वङ्गाल, विहार और उड़ीसाके शासनकर्त्ता नियुक्त हुए। इस समय वङ्गाल और विहारमें मुगलप्रभुता वद्धमूल होने पर भी उड़ीसाके पठान मुगलोंके विलकुल पदानत नहीं हुए वे मौका पा कर वङ्गाल पर आक्रमण करके ऊधम मचा रहे थे। इन सब उपद्रवोंका निवारण और राजस्वविषयक वन्दोवस्त सुनियमसे चलानेके लिये ही सम्राट्के प्रधान सेनापति राजपूतवीर मानसिंह कावुलसे भेजे गये थे। इस समय पठानोंने कतलूखांके नेतृत्वमें उड़ीसाको जीत कर वङ्गदेशमें दामोदर नदी तक अपना अधिकार फैला लिया था। राजा मानसिंहने दो छोटी छोटी लड़ाइयोंके वाद उन्हें परास्त किया। सम्राट्को कर देना स्वीकार करके उन्होंने उड़ीसाका अधिकार प्राप्त किया। किन्तु १५६२ ई०में पठानोंने उड़ीसाका जगन्नाथमन्दिर लूटा और यात्रियोंके प्रति घोर अत्याचार किया। इस पर मानसिंहने वड़े क्रुद्ध हो युद्धयात्रा कर दी। वङ्गालके जमींदार सहायताके लिये बुलाये गये। प्रतापकी सहानुभूति पठानों पर रहने पर भी वे मानसिंहका आह्वान प्रत्याख्यान न कर सके। विशेषतः जगन्नाथमन्दिरके लूटनेसे वे पठान-दलपति पर विशेष विरक्त हुए थे। कतलूखां इस समय जीवित नहीं थे। प्रताप एक दल घुड़सवार और एक दल पैदल सेना ले कर स्वयं मानसिंहकी सहायतामें गये। उड़ीसा जीतनेके वाद वे वहुत सी मूर्त्तियां संग्रह कर अपने घर लाये थे।

मानसिंह प्रतापके व्यवहार पर वड़े प्रसन्न हुए और उन्होंने उनका यथेष्ट आदर सत्कार किया। इसी समयसे वे प्रतापको स्नेहदृष्टिसे देखने लगे। प्रताप भी जहां तक हो सकता था सम्राट्-सेनापतिको प्रसन्न रखनेकी कोशिश किया करते थे। उनमें एक ऐसा विलक्षण गुण था, कि जो कोई उन्हें देखते थे, वे उन्हें प्रेम किये विना नहीं रह सकते थे। इस कारण थोड़े ही समयके भीतर प्रताप लोकप्रिय हो गये। सप्तग्राम वा हुगलीमें एक मुगल फौजदार रहते थे। राजा मानसिंहके शासनकालमें वङ्गालमें राजस्वविषयक वन्दोवस्त होता था। इस उपलक्षमें प्रजाके प्रति जैसा भीषण अत्याचार किया जाता था, इतिहास पढ़नेसे वह मालूम हो सकता है।

इस समय सरकार सिलिमावाद, सातगाँव, वाकला आदि सरकारोंमें यथेष्ट अत्याचार हो रहा था। प्रजा अपनी जन्मभूमि छोड़ कर भाग रही थी। ऐसे निराश्रय जितने मनुष्य प्रतापके निकट पहुंचे, सवोंको उन्होंने आश्रय दिया था। प्रतापने उन्हें रहने लायक स्थान, खेतीकी उपयोगी भूमि और आवश्यकीय द्रव्यादि प्रदान किये थे। इस पर हुगलीके फौजदार प्रताप पर विगड़े और इसकी खवर उन्होंने मानसिंहको दी। इसका पूरा पता लगानेके लिये मानसिंहने अपने विश्वस्त कर्मचारी शङ्कर चक्रवर्त्तीको वहां भेजा। किन्तु मुसलमान कर्मचारियोंके चक्रान्तसे शङ्कर कैद कर लिये गये। पीछे प्रतापकी चेष्टासे शङ्करको छुटकारा मिला और मानसिंह का भी क्रोध ठंढा हुआ। किन्तु हुगलीके फौजदारकी कुदृष्टि प्रताप परसे न हटी। मानसिंहके निकट उन्होंने कई वार चुगली खाई, पर कोई फल न निकला।

इसी समय प्रतापने यशोहरेश्वरी शिलामयी प्रतिमा

पाई। प्रवाद है तथा दक्षिण वङ्गालके वङ्गज कायस्थोंका आज भी स्थिर विश्वास है, कि प्रतापके गुणसे मुग्ध हो भगवती भवानी शिलामयी रूपमें यशोहरमें आविर्भूत हुई थीं। इस घटनाके बलसे प्रतापका उत्साह और भी दूना बढ़ गया। सभी उन्हें ईश्वरानुगृहीत समझने लगे। प्रतापने भी भक्तिपूर्ण हृदयसे देवीका नाम यशोहरेश्वरी रख कर उनकी सेवाके लिये यशोहरका उपस्वत्व प्रदान किया।

इस घटनाके कुछ समय बाद प्रताप चन्द्रद्वीपके राजकार्यमें हस्तक्षेप करने लगे। चन्द्रद्वीपके अधिपति राजा कन्दर्पनारायणकी मृत्यु हुई। पीछे उनके नाबालिग लड़के रामचन्द्रराय राजसिंहासन पर बैठे। उस समय रामचन्द्रकी उमर ६ वर्षसे अधिक नहीं होगी। शायद यह घटना १६६६ ई०में घटी थी राज्यलाभ करनेके कुछ समय बाद ही रामचन्द्रराय एक भारी सङ्कटमें पड़ गये। उन्हें अपने तथा प्रजाके धनप्राणकी रक्षा करना कष्टकर हो गया।

इस समय जलदस्युके भयसे दक्षिण वङ्गाल नितान्त उत्पीड़ित हो गया था। पुर्त्तगीजोंके विवरणसे जाना जाता है, कि वे आराकनके राजाके अधिकारस्थ वाणिज्य व्यवसायियों पर अत्याचार करते थे। उनके नेता कार्वालहो वाकला वा चन्द्रद्वीपमें अड्डा करके मगों और वङ्गाल-नौयालियोंका बड़ा नुकसान और अपमान करते थे। इस कारण आराकन-राजने वाकलाके कुछ अंश पर अधिकार कर लिया। चन्द्रद्वीपके बाल राजा दो अत्याचारियोंके प्रबल प्रतापसे प्रायः हृतसर्वस्व हो गये थे। इस अवस्थामें उन्हें प्रतापकी सहायताके सिवा और कोई रास्ता सूझ नहीं पड़ा। दोनों राजवंशमें शोणित सम्बन्ध भी था। प्रताप उन्हें मदद पहुंचानेको तैयार हो गये। उन्होंने अपने नौबलको सजा कर मग और पुर्त्तगीजोंका दमन करनेके लिये यात्रा कर दी। चन्द्रद्वीपमें प्रतापका आगमन सुन कर जलदस्युगण शीघ्र ही वाकला-राज्यसे भाग चले। पीछे प्रतापने आराकनके राजासे मेल कर लिया। इस समय आराकनके राजा अत्यन्त बलशाली थे। सन्धिमें शर्त यह थी, कि दोमेंसे कोई भी शत्रुओंको आश्रय न देंगे। अब पुर्त्तगीज-दस्युगण चटग्राम और सन्दीपकी ओर चम्पत हुए।

१५९८ ई०के प्रथम भागमें सम्राट् अकबरने राजा मानसिंहको दक्षिणापथके युद्धमें भेजा। मानसिंहके जाने पर हुगलीके फौजदार प्रतापके साथ बदला चुकाने का अवसर ढूंढ़ने लगे। अभी येनकेन प्रकारेण प्रतापको अपमानित करना ही उनका लक्ष्य था। जो नये शासनकर्त्ता हो कर आये, उन्होंने सहजमें फौजदारकी बात पर विश्वास कर लिया। प्रतापने शासनकर्त्ताको सन्तुष्ट रखनेकी कोशिश तो की थी, पर कोई फल न हुआ। वे मुगल-सेनासे अपनेको मुक्त करनेका षड़यन्त्र करने लगे। इस समय दक्षिण और पूर्व वङ्गालमें इनकी क्षमता खूब चढ़ी बढ़ी थी। सर्वसाधारणके ये प्रिय भी थे। विशेषतः अपनेको दैवबलसे बलिष्ट समझ कर वे उत्साहित हो गये थे। उनके अधीन ५२ हजार ढाली, ५१ हजार धानुकी, १० हजार अश्वारोही और १६ हजार हाथी युद्धके लिये हमेशा तैयार रहते थे। अलावा इसके 'मुदुरप्रोसहस्त' अर्थात् अनियमित काफी सेना भी थी। यूरोपीय प्रथासे शिक्षित गोलन्दाज-सेना और तोपका भी अभाव नहीं था। उनका भंडार धनरत्नादिसे भरा था और वे अपनेको नौबलसे विशेष बलिष्ठ समझते थे। मुगलोंसे अपमानित होनेके कारण उन्होंने अपनेको खूब धिक्कारा। इस समय टोडरमल जीवित नहीं थे और न राजा मानसिंह ही दिल्लीमें थे। सलीम पिताके विरुद्ध विद्रोह खड़ा कर उनके विरागभाजन हो गये थे। इस कारण प्रतापने सम्राट्-दरबारसे प्रतिकारकी कोई आशा न देखी। अब वे केवल अपनी तलवारके भरोसे रहे। किन्तु सहसा किसी कार्यको कर बैठना उन्होंने अच्छा नहीं समझा। इस कारण चाचासे इस विषयमें सलाह ली। वसन्तराय दिल्लीश्वरकी विलक्षण क्षमतासे अच्छी तरह जानकार थे। वङ्गालका भाग्यचक्र उन्होंने अनेक बार बदलते देखा था। नवाब दाऊदका भाग्यविपर्यय सर्वदा उनके हृदयमें जागरित था। अभारीय अवस्थामें हरिनाम ले कर दिन काटनेकी उनकी प्रबल इच्छा थी। अतः प्रतापके प्रस्तावको उन्होंने ग्राह्य नहीं किया, वरन् यह कार्य करनेसे उन्हें बार बार मना किया। परन्तु प्रतापने उनकी एक भी न सुनी। उन्होंने स्वाधीन भावसे राज्य करनेका संकल्प किया।

सम्भवतः १५६६ ई०में प्रतापने अपनेको स्वाधीन राजा कह कर घोषणा कर दी। धूमधाममें वे महासमारोहसे सिंहासन पर बैठे। इस उपलक्षमें बङ्गालके प्रायः सभी राजे महाराजे उपस्थित हुए और प्रतापके कार्यमें विशेष सहानुभूति प्रकट की थी।

प्रताप राज्याभिषेकके दिन कल्पतरु हुए थे अर्थात् सबोंको मुंह मांगा दान मिला था। प्रतापको महिषी प्रतापके साथ राजासन पर बैठ कर अभिषिक्त हुई थीं। उस दिन प्रताप और उनकी स्त्रीने मुक्तहस्तसे दान किया था। हाथी, घोड़े, रथ, गौ, भैंस, जमीन जिसने जो वस्तु मांगी, उसे वही मिली। यह देख कर एक ब्राह्मणने उनकी दानशक्तिकी परीक्षा करनेके लिये एक कौशल रचा। ब्राह्मणने प्रतापसे कहा, "महाराज! मैं महिषीके लिये प्रार्थना करता हूं।" ब्राह्मणके मुखसे यह निदारुण वात सुन कर सभाके सभी मनुष्य आग बबूले हो उठे। वे ब्राह्मणको सभासे मार भगानेका उद्योग करने लगे। किन्तु प्रतापने सबोंको रोक दिया। उन्होंने महिषीसे ब्राह्मणके साथ जाने कहा और ब्राह्मणकी सेवामें शेष जीवन वितानेका अनुरोध किया। उन्होंने सभास्थ व्यक्तियोंको सम्बोधन करके कहा "मैंने प्रतिज्ञा की है, कि मुझसे आज जो चाहेगा, उसे वही दान करूंगा। अभी मैं अपना अर्द्धाङ्ग दान करके सत्यका पालन करूंगा।" प्रतापका दृढ़ता देख कर सभी चमत्कृत हो गये। प्रताप-महिषी प्रतापकी अनुरूपा थीं। वे ब्राह्मणके पास जा खड़ी हुईं और हाथ जोड़ कर ब्राह्मणके आदेशको अपेक्षा करने लगीं। ब्राह्मण भी यह विस्मयकर व्यापार देख कर अवाक् हो गये। अब उन्होंने कहा, "महाराजकी दानशक्ति जाननेके लिये मैंने ऐसी असङ्गत प्रार्थना की है। महिषी मेरी कन्या स्वरूप है, मैं पुनः महाराजको दान करता हूं। जब आप राजा हैं, तब शास्त्रानुसार मेरा दान लेनेको आप वाध्य हैं।" प्रतापने पहले तो इसे स्वीकार नहीं किया, पर पीछे शास्त्रके व्यवस्थानुसार महिषीकी तौलके वरावर अर्थ दे कर ब्राह्मण देवताको विदा किया और महिषीको पुनर्ग्रहण किया। यहां यह भी उल्लेख कर देना उचित है, कि महिषीके बड़े लड़केको उमर उस समय १२ वर्षकी थी। कन्या विन्दुमतीकी वयस भी ८ वर्ष और शेष दो पुत्रोंकी उमर ४।५ वर्षसे कमी न थी।

किसी समय दिल्लीसे एक भाट कवि प्रतापसे कुछ पानेकी आशासे आये। उस समय प्रताप राजधानीमें नहीं थे। आखेटको वाहर गये हुए थे, भाट कविने वहीं जाकर उनकी मुलाकात की। कविके अपना अभिप्राय प्रकट करने पर राजाने उन्हें राजसभामें आने कहा। इस पर कविने गिड़गिड़ा कर कहा, "महाराज! मुझे आये वहुत दिन हो गये हैं, सौभाग्यवश आपके दर्शन हो गये। फिर न मालूम कब दर्शन होंगे। इस कारण आपकी जो इच्छा हो, अभी देनेको कृपा करें।" प्रतापने उसी समय उन्हें एक घोड़ा और सहस्र मुद्रा पारितोषिकमें दीं। भाटने प्रतापकी दानशीलता देख कर कहा था, "मैं भारतके कोने कोने घुमा हूं, पर महाराज जैसे दानशील राजाको कहीं भी न देखा।"

प्रतापकी दानशीलताने प्रतापको सर्वजनप्रिय बना दिया था। वसन्तराय मितव्ययी थे। दुष्टोंका दमन करनेमें उनका विशेष ध्यान था। इसी कारण अशेष गुण रहते हुए भी वे प्रतापके समान लोकप्रिय न हुए। प्रतापको उदारता भी असाधारण थी।

प्रतापने जिस समय स्वाधीनताका अवलम्बन किया, उस समय उनके गुरु श्रीकृष्ण तर्कालङ्कार जीवित नहीं थे। इसके कुछ पहले उनकी मृत्यु हो चुकी थी। प्रतापने तर्कालङ्कारके भाई चण्डीवरको पौरोहित्य पद पर वरण किया। तर्कालङ्कार यदि जीवित रहते, तो सम्भव था, कि वे प्रतापकी मतिको पलट सकते थे। पर 'नियतिः केन वाध्यते।'

प्रतापने स्वाधीनता लाभ करके अपने नाम पर सिक्का चलाया। अब हुगलीके फौजदार और मुगलशासनकर्त्ता दोनों ही प्रतापकी विभूतिसे जल उठे और उन्हें दमन करनेके लिये दलबलके साथ आगे बढ़े। उधर प्रताप भी निश्चेष्ट न थे। वे मुगलसेनापतिका आगमन सुन कर सम्मुख युद्ध करनेके लिये वाहर तो न निकले, पर अनियमित युद्धका आयोजन करने लगे। मुगलसेनाके गङ्गा पार करने पर प्रतापकी सेनाने उनकी रसद लूट ली और उनके आने जानेका रास्ता चारों ओरसे बंद कर दिया।

तथापि मुगलसेनापति अग्रसर होते ही गये। आधुनिक वसीतीरहाट नामक स्थानके निकट इच्छामतिके किनारे प्रतापकी सेनाने मुगलसेनाको रोका। संग्रामपुर ग्राममें दोनोंमें युद्ध छिड़ गया। मुगलसेना परास्त हुई। जो इच्छामती पार कर न सके, वे बड़ी मुश्किलसे प्राण ले कर भागे थे। इस बार मुगलोंकी बहुत सी सेना विनष्ट हुई थी। हुगलीके फौजदार और मुगलसेनापति भी प्राण ले कर भागे थे। यह घटना १५९९ ई०में घटी थी।

इस घटनाके बाद मुगलोंको प्रतापादित्य पर चढ़ाई करनेका मौका न मिला। इस कारण उड़ीसाके पठानोंने पुनः विद्रोह खड़ा कर दिया। उस विद्रोहके दमनमें मुगलोंको १६०२ ई० तक उलझे रहना पड़ा था। इस कारण प्रतापको अपनी शक्ति बढ़ानेका अच्छा अवसर मिल गया।

प्रतापने स्वाधीन हो कर भी अधिकारस्थ मुसलमानोंके प्रति कभी अत्याचार नहीं किया। वरन् मुसलमानोंकी उपासनाके लिये अपनी राजधानी धूमघाटमें 'टेङ्गा मसजिद' नामकी एक सुन्दर मसजिद अपने खर्चसे बनवा दी थी। इसका कुछ अंश आज भी विद्यमान है। सुनते हैं, कि बहुतसे पठान प्रतापसे परास्त हो कर उनके यहां नौकरी करने लगे थे। प्रतापने पुर्त्तगीज धर्मयाजकोंको अपने अधिकारमें गिर्जा बनानेकी अनुमति दी थी। बहुतसे पुर्त्तगीज उनका सैनिककार्य करते थे जिनकी उपासनाके लिये प्रतापने अपने खर्चसे गिर्जा बनवा दिया था। आप कट्टर हिन्दू होने पर भी किसीके धर्ममें आक्षेप नहीं करते थे।

पहले प्रताप वैष्णव थे, पीछे शिलामयीका अनुग्रह लाभ कर शाक्त हो गये थे। किन्तु जब तक तर्कालङ्कार जीवित रहे, तब तक उनके शरीरमें कोई दोष घुसने न पाया।

पुर्त्तगीज-लेखक डु जारिकने उल्लेख किया है, कि १६०२ ई०के शेष भागमें पुर्त्तगीज लोग चाँद खाँ-पतिका आश्रय पानेके लिये अपने दलपति कार्वाल-होके अधीन यशोहर गये। प्रतापने उन्हें आश्रय तो दिया, पर आराकन-राजको प्रसन्न करनेके लिये दलपति कार्वालहोकी हत्या कर डाली। फिर किसी लेखकका कहना है, कि प्रतापने उसकी हत्या नहीं की थी। चारघाट नामक स्थानमें हरिसूँड़ी नामका एक वनिया रहता था। उसके सात वाणिज्य जहाज थे। पुर्त्तगीज-जलदस्युने हरिको बहुत तंग कर डाला था, उसके जहाज लूट लिये थे। इस पर वहांके लोग बड़े बिगड़े, फलतः जब कार्वालहो आदि पुर्त्तगीजगण यशोहर गये, तब बदला चुकानेके लिये एक उन्मत्त जनताने कार्वालहोको मार डाला। उस समय प्रताप धूमघाटमें थे। दो पहर रातको उन्हें इस हत्याकी खबर लगी थी।

इस समय मुगलोंका ध्यान पुनः बङ्गालकी ओर आकृष्ट हुआ। परन्तु सम्राट् अकबर युवराज सलीमकी अवाध्यता और तृतीय पुत्र दानियालकी मृत्युसे बड़े दुःखित थे। तथापि उन्होंने मानसिंहको बङ्गाल भेजनेकी कल्पना की। किन्तु यह कार्यमें परिणत होनेके पहले ही १६०५ ई०के अक्तूबर मासमें उनका देहान्त हो गया। अब युवराज सलीम जहांगीर नाम धारण कर राजसिंहासन पर बैठे। बङ्गदेशको अपने शासनमें लानेके लिये उन्होंने राजा मानसिंहको भेजा। मानसिंहके साथ बाईस उमराव अपनी अपनी सेना ले कर चले। प्रायः डेढ़ लाख मुगल और राजपूत सेना बङ्गाधिप प्रतापादित्यकी बलपरीक्षाके लिये भेजी गई। १६०६ ई०के प्रथम भागमें यात्रा करके मानसिंह काशी पहुंचे। यहां उन्हें एक बङ्गाली ब्रह्मचारीसे कुछ सहायता मिल गई जिससे उन्हें बहुत कुछ रहस्योंका पता लग गया।

इधर प्रताप भी निश्चिन्त नहीं बैठे थे। उन्होंने पहलेकी तरह केवल यशोहरमें ही अपना डेरा नहीं जमाया, वरन् मानसिंहकी गति रोकनेके लिये चारों ओर सेना भेज दी। दक्षिण और पूर्वसे उन पर आक्रमण कोई न कर न सके, इसके लिये उन्होंने श्रीपुरके अधिपति केदाररायको सतर्क कर दिया था। गङ्गातीरवर्त्ती और अधिकारस्थ अन्यान्य स्थानोंके दुर्ग उन्होंने पहलेसे ही सज्जित कर रखा था। मानसिंह वर्द्धमान तक पहुंच गये, यह संवाद पा कर वे नौसैन्य, अधिकांश गोलन्दाज सैन्य और अपरसैन्य ले कर भागीरथीके किनारे जगद्दल नामक स्थानमें उनकी बाट जोहने लगे। भागीरथी तीरके उभय पार्श्वस्थ ग्रामोंमें जितनी नावें थीं, उन्हें वे

एक जगह संग्रह कर रखा और ग्रामवासियोंको स्थानान्तरित करके सम्राट्-सेनापतिके आहारीय संग्रहका पथ बंद कर दिया।

मानसिंहके वर्द्धमान पहुंचने पर नदिया-राजवंशके पूर्वपुरुष भवानन्द मजुमदार उनसे मिलने गये। उस समय भवानन्द हुगलीके फौजदारके अधीन कानूनगोका काम करते थे। भवानन्दने मानसिंहसे हाथ जोड़ कर कहा, "प्रभो! आपके आगमनसे इस देशके सभी भूम्यधिकारी भाग गये हैं। हम कुछ ग्राम्याधिकारी आपके दर्शनलाभकी आशासे यहां पहुंचे हैं। यदि कोई काम करनेका हमें आदेश दें, तो अन्तःकरणसे उसका प्रतिपालन करनेको प्रस्तुत हैं।" मानसिंहको उस समय भागीरथी पार करना था। इस कारण उन्होंने भवानन्दको नौका संग्रहका भार दिया। भवानन्द भी सम्राट्-सेनापतिका अनुग्रहभाजन होनेकी आशासे नौका संग्रह करने लगे और थोड़े ही दिनोंके मध्य गाड़ी पर लाद कर बहुत-सी नावें इकट्ठी कर दी। अब मानसिंह भागीरथी पार करनेका आयोजन करने लगे।

इस समय मानसिंहके साथ करीब तीन लाख आदमी थे। राजमहलके पाकुड़-राजवंशके पूर्वपुरुषने दो तीन हजार धनुर्वाणधारी अनियमित सेना ले कर मानसिंहका साथ दिया। मानसिंह एक दिनमें गङ्गा पार होना चाहते थे। चैत्र मासका दिन था। यदि गङ्गा पार करते समय प्रतापकी नौसेना उन्हें बाधा देनेको अग्रसर हो जाय, तो वे भारी विपद्में पड़ जायंगे, इस आशङ्कासे मानसिंह बहुत जल्द गङ्गा पार होनेका आयोजन करने लगे। रातको वे सबके सब वर्द्धमानसे रवाना हुए और चौदह कोसका रास्ता तै कर बहुत सवेरे भागीरथीके किनारे पहुंचे। दिन भरमें सारी सेना गङ्गा पार हो गई और चापड़ा ग्रामके निकट उन्होंने छावनी डाली।

मानसिंह ससैन्य गङ्गा पार कर गये हैं, यह सुन कर प्रताप कुछ काल तक हतज्ञान हो पड़े। उन्होंने समझा था, कि मुगलसेनापति आधुनिक कलकत्तेके निकट वा त्रिवेणीके निम्न भागीरथी पार करेंगे, परन्तु सो नहीं हुआ। वे भवानन्दकी सहायतासे नवद्वीपके निकट भागीरथी पार कर चुके थे। अब प्रताप किंकर्तव्यविमूढ़ हो गये। तथापि उन्होंने निराशको अपने मनमें घुसने न दिया और धैर्यधारण कर उनका मुकाबला करनेको बिलकुल तैयार हो गये। उन्होंने मानसिंह पर अतर्कित अवस्थामें आक्रमण करना ही युक्तियुक्त समझा। किन्तु प्रतिकूल दैववशसे उनकी एक भी युक्ति काममें न आई। जिस दिन प्रताप ससैन्य अग्रसर होते, उसके एक दिन पहलेसे आकाश घनघटासे घिर आया। जोरसे तूफान बहने लगा, उसके साथ साथ मूसलधार वृष्टि और ओले भी पड़ने लगे। तमाम जल ही जल दिखाई देने लगा। वृष्टिसे युद्धोपकरण भी बेकाम हो गये, तथा घोड़े हाथी रसद ढोनेवाले जन्तु आश्रयस्थान खोजने लगे। एक सप्ताह तक वृष्टि होती रही थी। इससे लोगोंको कितना कष्ट हुआ, वह वर्णनातीत है। सेनाके मध्य विशृङ्खला उपस्थित और आहारीय सामग्रीका अभाव देख प्रतापको अग्रसर होनेका साहस न हुआ। सेनापतियोंकी सलाह ले कर यशोहर लौटना ही उन्होंने अच्छा समझा। मानसिंहको बाधा देनेकी व्यवस्था करके प्रताप ससैन्य यशोहर लौट गये।

इस समय कालनोके दत्त प्रतापके अधीन करसंग्राहक थे। अनियमित सैन्यसंग्रह करना भी उनका कार्य था। उन्हें आवश्यकीय संवादादि संग्रह करने और शत्रुशिविरमें रसदका अभाव करनेका भार दे कर तथा यमुना और भागीरथीके मध्यवर्त्ती स्थानमें मानसिंहको बाधा देनेके लिये उपयुक्त सेनादल छोड़ प्रताप यशोहर लौटे। किन्तु यदि वे जानते होते, कि उस समय शत्रुशिविरमें कैसी शोचनीय दशा गुजर रही है, तो शायद वे एक बार शत्रुकी बलपरीक्षा किये विना कभी भी न लौटते।

उस समय मुगलसेनामें विषम विशृङ्खला हो गई थी, मानसिंह स्वयं चापड़ाग्राममें अपनी बीस हजार राजपूत सेना ले कर छावनी डाले हुए थे। किन्तु अपरा पर सेनाकी दुर्दशाका पारावार न था। जो तूफानके समय नदी पार कर रहे थे वे जलमें डूब मरे। जो तंबूमें रहते थे, उनका तंबू उड़ कर कहां चला गया, पता नहीं। वज्रपात और वृक्षपातसे सैकड़ों मनुष्य पञ्चत्वको प्राप्त

हुए। कमान और गाड़ी बिलकुल बरबाद हो गई। हाथी घोड़े आदि जो सब जन्तु नदीके चरमें थे वे बह गये और बहुतसे डूब मरे। कहनेका तात्पर्य यह कि मुगलसेना दुर्दशाकी चरमसीमा तक पहुंच गई।

मानसिंह गाड़ी पर जो सब नावें लाद कर लाये थे, उसी पर बैठ कर उन्होंने प्राणरक्षा की। सेनाकी दुरवस्था देख कर वे बड़े कातर हुए। क्या करना चाहिये, भविष्यमें क्या होगा, इसी ऊहापोहमें वे पड़े रहे। उनके हिन्दूयोद्धा और सेनापति भयभीत हो पड़े। वे लोग प्रतापादित्यको भवानीका वर पुत्र समझते थे। ये सब दैवविड़म्बना प्रतापके प्रति देवीकी प्रसन्नताका परिचय है, यही उन लोगोंकी धारणा थी। मानसिंह सेनाका मनोभाव समझ कर चिन्तित और विषण्ण हो पड़े। इसी समय भवानन्द मजूमदारने नाव पर रसद ला कर मानसिंहको उपहारमें दी। मानसिंह भवानन्दकी ऐकान्तिक श्रद्धा देख कर बड़े प्रसन्न हुए। भवानन्दने इस समय विग्रहप्रतिष्ठाके लिये प्रचुर अन्न संग्रह किया था जिसे उन्होंने मुगलसेनाको दान कर दिया। भवानन्दसे यदि यह सहायता न मिलती, तो मुगलसेनाकी दुर्गतिकी सीमा न रहती। मानसिंह अभी विशेष उत्साहित हुए और यशोहर जानेका परामर्श करने लगे।

पहले मुगलसेनापति बिना आगे पीछे देखे जिस प्रकार यशोहर जानेमें विपद्ग्रस्थ हुए थे, उस प्रकार मानसिंह इस बार न हुए। वे प्रतापपक्षीय लोगोंके हस्तगत करनेकी चेष्टा करने लगे। कसवाके किलेदार भवेश्वररायने मानसिंहकी वश्यता स्वीकार कर ली और अपनी शक्ति भर उन्हें सहायता पहुंचानेका वचन दिया। इसके बाद सेना और तोपश्रेणीके जाने की सुविधाके लिये मानसिंह पथ प्रस्तुत करने लगे। उस पथका नाम गौड़वङ्गका जंगल रखा गया। आज भी उस पथका कुछ कुछ अंश देखनेमें आता है। मानसिंहने सेनाके लिये आवश्यकीय आहारीय और भारवाही जन्तु संग्रह करके शुभदिनमें यशोहरकी यात्रा कर दी।

प्रतापने जब सुना, कि कसवा उनके हाथसे जाता रहा और भवेश्वर मानसिंहकी सहायता कर रहे हैं, तब वे मर्माहत हो पड़े। परन्तु कालिनोके इत्तकी प्रभुभक्ति देख कर वे पुनः उत्साहित हुए। पीछे उन्होंने सभी किलेदारोंको पवित्र जाह्नवीका जल छुआ कर देवी शिलामयीके सामने उनसे प्रतिज्ञा कराई, कि कोई भी देह-प्राण रहते शत्रुके हाथ किला समर्पण न करे। प्रतापने यशोहररक्षाका भार अपने भांजे गुप्तजयके हाथ सौंपा। गुप्तजय दृढ़चित्त, साहसी और विश्वासभाजन थे। इनमें सब गुण रहनेके कारण वे प्रतापके एकमात्र प्रिय हो गये थे। उनका शरीर सुस्थ नहीं था, इस कारण प्रतापने उसे समराङ्गनमें न भेज कर पुरीके रक्षा-कार्यमें नियुक्त किया। उनका विवाह नहीं हुआ था। प्रतिपालक मामाकी पराजयके बाद ये भवानीविषयक सङ्गीतकी रचना कर अपना समय बिताते थे।

प्रतापने यशोहरके निकटवर्त्ती ग्रामवासियोंको निरातङ्क रखनेके लिये उन्हें दुर्गसुरक्षित यशोहर भेज दिया था। यशोहरमें काफी रसद भी संग्रह की गई। पुरके बाहर आक्रमणयोग्य स्थान सुरक्षित किया गया। जमीनके अन्दर बारूद गाड़ कर रखी गई। दुर्ग और नदी तीरस्थ स्थानोंमें तोपश्रेणी सज्जित थी और कतिपय रणतरी इछामती तथा यमुनाके वियोगस्थान पर शत्रुको बाधा देनेके लिये डटी हुई थी। इस प्रकार सज धज कर प्रताप मानसिंहके आगमनकी प्रतीक्षा करने लगे।

मुगलवाहिनी धीरे धीरे यशोहरकी ओर बढ़ने लगी। प्रतापने देखा, कि मानसिंह जिस नियमसे अग्रसर होते आ रहे हैं, उससे उन पर अतर्कितभावमें आक्रमण करना कठिन है, अगर आक्रमण किया भी जाय, तो फलाफलको सम्भावना नहीं। इस कारण उन्होंने ऐसी हालतमें मानसिंह पर आक्रमण नहीं किया। यमुना पार करते समय उन्हें बाधा देना ही उन्होंने उचित समझा। अजगर सर्पकी तरह मुगलसेना अग्रसर हो यशोहरके दूसरे किनारे पहुंच गई। उस समय बैशाखका महीना शेष हो चला था।

१६०६ई०के बैशाखमासके शेषमें मानसिंह यशोहर वा ईश्वरीपुरके पश्चिम पहुंचे। यहां अपनी छावनी डाल कर उन्होंने शिष्टाचारानुसार प्रतापके निकट दूत भेजा। दूत बेड़ी वा शृङ्खल और तलवार ले कर गया था इस प्रकार जानेका तात्पर्य यह, कि वश्यता स्वीकार

करके वंदी होवें अथवा तलवार ले कर युद्ध करें। प्रताप मानसिंहका पत्र पढ़ कर बड़े क्रुद्ध हुए और अपने भाई केशवभट्टको समुचित उत्तर देनेके लिये इशारा किया। केशवभट्टने दूतको लक्ष्य करके कहा, "क्षत्रियगण तलवारके बलसे ही राज्यरक्षा करते हैं जो क्षत्रिय मृत्युके भयसे शत्रुके आगे शिर झुकाता है, वह इह कालमें नरकभोग करता है। मुसलमानोंके साथ सम्बन्ध स्थापन करके जड़बुद्धिवशतः मानसिंह अपना जातीय कर्त्तव्य भूल गये हैं। जो कुछ हो, इस समय उनके साथ युद्ध करना प्रतापका एकान्त कर्त्तव्य है।" इतना कह कर भट्टने दूतके हाथसे तलवार ले प्रतापको दे दी। दूत वहांसे लौटे और मानसिंहसे कुल वातें उसने कह सुनाईं। अब मानसिंह यशोहर पर आक्रमण करनेके लिये बिलकुल तैयार हो गये।

ईश्वरीपुर आक्रमण करनेमें कालिन्दी पार करना आवश्यक था। जहां पर मानसिंहकी सेना छावनी डाली हुई थी, वहांसे उक्त नदी पार करनेकी उन्होंने सुविधा न देखी। कारण, उसके दूसरे किनारे प्रतापको तोपश्रेणी सज्जित थी और पास ही उनकी रणतरी भी चक्कर लगा रही थी। मानसिंह गुप्तचरोंके मुखसे यह संवाद पहले सुन चुके थे। इसी कारण उन्होंने उस स्थान पर कालिन्दी पार करना अच्छा नहीं समझा। वहांसे पंच कोस दक्षिण हट कर एक अरक्षित स्थानमें नदी पार करनेकी उनकी इच्छा थी। किन्तु कार्यवशतः मानसिंह प्रतापको धोखा देनेके लिये ऐसा दिखलाने लगे, मानो वे उसी स्थान पर नदी पार करेंगे। भागीरथी पार करते समय नाव नहीं रहनेके कारण उन्हें बड़ी मुसीबतें उठानी पड़ी थीं। इस कारण वे इस बार बहुत-सी नावें गाड़ी पर लाद कर अपने साथ लाये थे। प्रतापको इसकी कुछ भी खबर न लगी, कि मुगलसेना किस स्थान पर नदी पार करेगी। मुगलोंने प्रतापको रणतरीके ऊपर गोला वरसाना आरम्भ कर दिया और प्रतापके दुर्गका लक्ष्य करके वे तोपें दागने लगे। प्रताप भी इस गोलावर्षणका जवाब देने लगे। उनके गोला-वर्षणके सामने वादशाही गोलन्दाज ठहर न सके। एक पहर तक गोलावर्षण करके उनकी कमान भूमिसात् हो गई। धीरे धीरे रात हो चली, तिस पर भी मुगलोंने गोला वरसाना छोड़ा नहीं। इधर उनकी सेना अंधेरी रातमें दक्षिणकी ओर हट कर अभीष्ट स्थान पर पहुंची और वड़ी तेजीसे नदी पार करने लगी। वहां पर प्रताप-की जो मुट्ठी भर सेना थी, वह सहजमें परास्त हुई। अन्यान्य सेनाओंके घटनास्थल पर पहुंचनेके पहले ही अधिकांश मुगलसेना नदी पार कर चुकी थी। इसकी खबर प्रतापको बड़ी देरीसे लगी। सबेरे जव वे उस स्थान पर पहुंचे, तब मुगलसेनाको नदीके इस पार देख हाथ मलते रह गये।

अब प्रतापको चैन कहां, वे फौरन शत्रु पर आक्रमण करनेका आयोजन करने लगे। प्रधान सेनापति सूर्य-कान्त गुहको मुगलसेनाके मध्य भाग पर, सेनापति प्रतापसिंहको वाम पार्श्व पर और गोलन्दाज सेनानायक रूड़ाको विपक्षव्यूहके पार्श्वभाग पर आक्रमण कर देनेको हुकुम मिला। सामन्त मदनमल्लको ढाली सेना ले कर गोलन्दाज सेनाके पार्श्वभागकी रक्षा करनेको कहा गया। सुखा नामक कूटयुद्धविशारद सेनापति और स्वयं प्रतापा-दित्य पार्वतीयसेना ले कर युद्धकी गतिका पर्यवेक्षण करने लगे। मानसिंह अर्द्धचन्द्राकारकृति व्यूहरचना करके युद्धके लिये प्रस्तुत थे। प्रतापके आक्रमणका कौशल देख वे विस्मित हो गये। तथापि उन्होंने अति शीघ्र सैन्यचालना करके वङ्गसेनाकी गति रोक दी। किन्तु वङ्गसेनाका प्रथम आक्रमणवेग मुगलसेना न सह सकी। पहले ही जो दश मुगल उमराव अग्रसर हुए थे, वे गोलन्दाज सेनाका तथा सूर्यकान्तगुहका आक्रमण निवारण करनेमें समर्थ न हुए। दोनों आक्रमण-के वेगसे वे जर्जर हो गये। दशों उमराव मारे गये। अव सूर्यकान्त प्रतापसिंह और रूढ़ाने मिल कर मुगलसेनाके वामभाग पर आक्रमण कर दिया। सेनाको विपद्में देख कर स्वयं मानसिंह वङ्गसेनाकी गति रोकनेके लिये आगे बढ़े। किन्तु उनके पहुंचनेके पहले दश हजार मुगलसेना निहत हो चुकी थी। इधर रूढ़ाके गोलन्दाजसेनाके आक्रमणसे अनेक मुगलसेना धराशायी हो रहे थे। विपद्का भयङ्कर रूप देख कर मानसिंहने सूर्यकान्तगुहको गति रोकनेके लिये बीस हजार सेना भेजी। अब

तुमुल संग्राम चलने लगा। दोनों पक्षकी सेना हताहत हुई। किन्तु बङ्गसेनाकी कुछ अधिक क्षति हुई। प्रायः दश हजार सेना युद्धक्षेत्रमें खेत रही। इतना होने पर भी युद्ध चलता ही रहा। प्राणपणसे दोनों दलके योद्धा लड़ते रहे। सूर्यकान्तगुहने असीम साहससे राजपूत-सेना-नायक गाजी उपाधिकारी उमरावको आक्रमण करके मार डाला। सेनानायककी मृत्यु पर राजपूत-वीर दूनी उत्साहसे लड़ने लगे। उनके विक्रमसे बङ्गसेना दंग रह गई। सुयोग समझ कर मानसिंहने बीस हजार तुर्की-सेना भेजी और प्रतापादित्यके अधीनस्थ सेना पर चढ़ाई कर दी। वे सब सेना बन्दूकधारी थी। प्रायः पांच हजार बङ्गसेना उनकी गोलीके शिकार बन गई। युद्धमें बलक्षय देख प्रतापसिंह स्थिर न रह सके। वे पार्वतीय सेनाको ले कर बज्रपातकी तरह मानसिंहको अधीनस्थ सेना पर टूट पड़े। आममांसाशी यह पार्वतीय सेना चर्म और असि ले कर लड़ती थीं। वे कभी कभी पृथक् पृथक् दलमें विभक्त हो कर, कभी विच्छिन्न भावमें, कभी एक साथ मिल कर शत्रु पर आक्रमण करने लगी। मल्लयुद्धमें बन्दूकधारी उन्हें पीछे हटा न सके। उनमेंसे अनेक पर्वतीय सेनाके हाथ प्राण गँवाये। इसके बाद मदनमल्लके अधीनस्थ ढाली योद्धाने मानसिंहके अधीनस्थ योद्धा पर धावा बोल दिया। जिस हाथी पर सवार हो मानसिंह लड़ रहे थे, ढाली-सेनाने उसे मार डाला। मानसिंह तुरत जमीन पर कूद पड़े और अद्भुत शिक्षाबलसे आक्रमणकारियोंको खण्ड खण्ड कर डाला। मानसिंहको विपद्‌में देख महमूद आदि मुसलमान सेनापतिगण उनकी सहायतामें आगे बढ़े। इस स्थान पर घमसान युद्ध चलने लगा। किन्तु मानसिंहके गहरी चोट खाने पर मुगलसेना लड़ाई छोड़ पीछेको हट गई। पांच कोस तक पीछे हट कर उन्होंने छावनी डाली। श्रान्त क्लान्त बङ्गसेना उन्हें और अधिक दूर तक खदेर न सकी। यह युद्ध सारा दिन चलता रहा था। मुगलसेनाकी महती क्षति हुई थी। उनके प्रायः चतुर्थांश हताहत और अनेक सेनापति निहत हुए थे।

प्रतापादित्यके साथ प्रथम संघर्षमें मानसिंह बङ्गाधिपका अद्भुत समरकौशल देख विस्मित हो गये। आज तक वे जितने शत्रुओंके साथ लड़े थे, ऐसे शिक्षित और समरकुशल सेनापति उन्होंने कहीं नहीं देखा था। काबुल, दक्षिणापथ आदि देशों पर उन्होंने अधिकार किया था सही, पर प्रतापकी सेनाके सदृश शिक्षित सेनासे उन्हें कभी मुठभेड़ नहीं हुई थी। जिन सब मुगल सेनापतियोंने अकबरशाहके अधीन भारतके नाना स्थानोंमें युद्ध किया था, वे भी बङ्गालीका रणकौशल देख आश्चर्यान्वित हुए। मानसिंह पहलेसे ही प्रतापको चाहते थे। अभी उनके वीरत्व पर और भी मुग्ध हो गये। सेनाका क्षय देख कर उन्होंने समझा था, कि अपरिमित सेनाका क्षय किये विना वे प्रतापको काबूमें न कर सकेंगे। इधर वर्षाकालका भी समय आ पहुंचा। इन सब कारणोंसे मानसिंह प्रतापके साथ संधि करनेको इच्छुक हुए। उनकी इच्छा थी, कि वे प्रतापको अपने साथ दिल्ली ले जायंगे और वहां सम्राट् जहांगीरसे उनका मेल करा देंगे। यह सम्वाद ले कर उन्होंने प्रतापके निकट एक विश्वासी अनुचर भेजा। किंतु प्रतापने मानसिंहकी बात पर विश्वास नहीं किया। वे समझते थे, कि सम्राट्‌से अब उन्हें मित्रता होनेकी आशा नहीं, क्योंकि उन्होंने राजोपाधि धारण की है, अपने नाम पर सिक्का चलाया है, चचाकी हत्या की है, अन्यान्य जमींदारोंका राज्य छीन लिया है। ऐसी हालतमें सम्राट् उनसे मित्रता करेंगे, यह कदापि सम्भव नहीं। विशेषतः भगवती भवानीकी कृपासे वे जयी हो सकेंगे, यह आशा उनके हृदयसे अब भी दूर नहीं हुई थी। उपस्थित युद्धमें उनका बलक्षय होने पर भी मुगलोंकी विशेष क्षति हुई थी। इन सब कारणोंसे उनके मन्त्री आदिने मानसिंहके भेजे हुए प्रस्तावको स्वीकार करनेकी सलाह न दी। प्रतापके आत्मीय, स्वजन, गुरु, पुरोहित सबोंने संधिका पक्ष समर्थन किया। किन्तु प्रतापने किसीकी बात न सुनी केवल मंत्रीकी ही बात पर वे डटे रहे।

अनन्तर मानसिंहने यशोहरको घेरनेकी चेष्टा की। जिन सब उपायोंका अवलम्बन करके प्रताप उनके शिविरमें रसद पहुंचने न देते थे, उन्हीं सब उपायोंका अवलम्बन करके वे प्रतापकी राजधानीमें, जिससे खाद्य-सामग्री पहुं-

चने न पावे, उसकी चेष्टा करने लगे। इस समय यशोहरमें बहुतसे लोगोंका वास था। पार्श्ववर्त्ती अनेक स्थानोंके लोग निरातङ्क होनेकी आशासे यशोहर जा कर रहने लगे। प्रताप भी अनेक ग्रामोंको जनशून्य करके वहांके वासियोंको यशोहर लाये थे। इन सब लोगोंको खाद्य सामग्रीका बहुत कष्ट होने लगा। सेनाके लिये भी बहुत कम रसद बच गई थी। जिस जिस स्थानसे खाद्य-सामग्री संगृहीत होती थी, उन सब स्थानोंके लोगोंने मुगलोंका पक्ष अवलम्बन किया। एकमात्र कालनीके दत्त प्रतापके पक्षमें रह गये। वे जहां तक हो सका, खाद्यादि संग्रह करके यशोहर भेजने लगे। किंतु इतनी सामग्रीसे क्या हो सकता था? थोड़े ही दिनोंके मध्य यशोहरमें अन्नका बिलकुल अभाव हो गया। प्रतापके लाख चेष्टा करने पर भी अन्न कष्ट दूर नहीं हुआ। उन्होंने एक दिन फिरसे मुगलसेना पर आक्रमण कर दिया और विजय प्राप्त की। परंतु इस पर भी मुगलवाहिनीने यशोहरका परित्याग नहीं किया। वे अपने सुरक्षित शिविरमें ही रहने लगीं। प्रतापने मानसिंहको युद्धमें परास्त तो कर दिया, पर वे उन्हें यशोहरसे न भगा सके। रसद घट जानेसे प्रतापकी सेना बहुत कष्ट पाने लगी।

एक दिन युद्धावमानके बाद प्रताप रातको बन्धु और अमात्योंके साथ बैठ कर पासे खेल रहे थे। इसी समय एक भिखारिनी बूढ़ी औरतने उनके पास आ कर अपना दुखड़ा रोया, वह एक तो बूढ़ी थी, दूसरे अन्नका कष्ट, इस कारण राजनीतिका अर्थ उसे कहां तक मालूम हो सकता था। बार बार अन्न भिक्षा करके उसने प्रतापको तंग कर डाला। अभी प्रतापका स्वभाव पहलेके जैसा रहा नहीं, उन्होंने कठोर होना सीख लिया था। विशेषतः ऐसे अन्नकष्टके समय वे कितनेका अभिलाष पूर्ण कर सकते? इस समय वे नशेमें चूर रहते थे। वृद्धाकी कातरोक्तिसे उन्हें दया तो क्या आवेगी, क्रोधका उदय हो आया। उन्होंने उसे वध्यभूमिमें ले जा कर उसके दोनों स्तन काट डालनेका हुकुम दिया। घातकने फौरन हुकुम तामिल किया। शङ्कर प्रभृति मन्त्रियोंने भी राजाको इस काजसे नहीं रोका। राजाज्ञाके विरुद्ध किसीने एक बात भी न कही।

विजातीय क्रोधके वशवर्त्ती हो कर प्रताप इस जघन्य कार्यका आदेश दे अन्तःपुर चले गये। महिषीके निकट जा कर उन्होंने मानसिक शान्तिलाभकी चेष्टा की। किन्तु जो कार्य करनेका उन्होंने आदेश दिया उससे उन्हें शान्तिलाभकी सम्भावना कहां? जीवनकी शान्ति अब फिर उन्हें मिलनेको नहीं।

प्रवाद है, कि प्रतापने उस रातको मानसिक क्लेश दूर करनेकी आशासे खूब शराब पी ली। नशेकी उत्तेजनासे वे सभी बात भूल गये, बेचैन हो पड़े। महिषीके साथ क्रीड़ा कौतुक करके रात बितानेकी चेष्टा करने लगे। इसी समय एक दिव्यवस्त्र और दिव्यालङ्कार पहनी सोलह वर्षकी दिव्याङ्गनाने उनके केलिगृहमें प्रवेश किया और भिक्षान्नके लिये प्रार्थना की। उसे भ्रष्टा स्त्री समझ कर राजाने राजपुरीसे निकल जानेको कहा। जाते समय उस दिव्याङ्गनाने भी कहा, "महाराज! सत्यपाशसे मुक्त हो कर मैंने तुझे परित्याग किया। तुमने मुझे 'जाओ' ऐसा कहा है, इस कारण तुम अब मेरा अनुग्रहलाभ करने योग्य नहीं।" यह निश्चय है, कि मनुष्य जब तक ईश्वरदत्त शक्तिका अपव्यवहार न करेगा, तब तक ईश्वरकी उस पर कृपा बनी रहती है। क्षमताका अपव्यवहार करनेसे ईश्वरके अनुग्रहलाभसे वञ्चित होना पड़ता है। यही कारण है, कि भगवती भवानी उन्हें छोड़ देनेको बाध्य हुईं। प्रतापादित्यने जब तक कुमार्गमें पांव नहीं उठाया तब तक सभी लोगोंकी उन पर सहानुभूति बनी रही। ज्योंही वे जनसाधारणके प्रति असद्व्यवहार करने लगे त्योंही वे अप्रिय हो उठे और दैवानुग्रह भी उनसे हट गया।

नगर भरमें वृद्धाका स्तनच्छेद-वृत्तान्त फैल गया। यह घटना सुन कर सबोंके रोंगटे खड़े हो गये। प्रतापको जो दिलसे चाहते थे, वे भी जानी दुश्मन हो गये। प्रताप पक्षके स्वजन, गुरु पुरोहित आदिने अभी प्रतापका पतन अवश्यम्भावी समझा, सबोंका मन अत्यन्त विषण्ण हो गया। प्रताप जनसाधारणकी सहानुभूति खो बैठे। केवल सेनाकी ही उन पर पूर्वकी-सी श्रद्धा बनी रही। इस घटनाका सम्वाद मुगल-शिविर तक पहुंच गया। मानसिंह आदिके आनन्दका पारावार न रहा। उन्होंने

विश्वासी चरको गुप्तभावमें यशोहर भेजा और नगरवासियोंको अपने दलमें मिला लेनेकी कोशिश की। इसी बीचमें एक और घटना घटी जिससे लोग और भी विचलित हो गये।

यशोहरेश्वरी शिलामयी प्रतिमा दक्षिणास्या थीं। हठात् रात भरमें वे पश्चिमास्या हो गईं। सभी लोग कहने लगे, कि देवी प्रतापके प्रति विरक्त हो विमुखी हो गई हैं। सर्वसाधारणका मन इस घटनासे नितान्त विह्वल हो गया। उन्होंने समझा, कि प्रताप देवी भवानीसे परित्यक्त हो गये, उन्हें अब युद्धमें जय पानेकी जरा भी आशा न रही। सबोंके मनमें इस प्रकारकी एक धारणा बद्धमूल हो गई। इधर मानसिंह आदि भी अवसर समझ कर सबोंको और भी विभीषिका दिखलाने लगे। धीरे धीरे यशोहर-वासियोंने सम्राट्का साथ देना स्वीकार कर लिया और रातको चुपकेसे वे मुगल-सेनाको यशोहर छोड़ देंगे, ऐसा अङ्गीकार किया।

यशोहरके दुर्गरक्षक सुखाइको यह संवाद पहले मालूम न हो सका। इस कारण वे उस प्रकार प्रस्तुत भी न थे। उन्होंने यह भूल कर भी नहीं समझा था, कि प्रतापके गुरु पुरोहित और आत्मीय स्वजनगण मुगलोंका पक्ष अवलम्बन करके चुपकेसे शत्रुके हाथ नगर समर्पण करेंगे। किंतु दो पहर रातको जब राजपूतसेनाने नगरमें प्रवेश कर सिंहनाद किया, तब उन्हें समझनेमें देर न लगी। उन्होंने देखा, कि नगर पर अधिकार कर अपरिमेय मुगल सेना दुर्ग पर आक्रमण करने आ रही है। तब वे सामर्थ्यानुसार दुर्गरक्षाकी चेष्टा करने लगे। उनकी सेना अपने अपने स्थान पर डट गई और शत्रुके ऊपर अजस्रधारसे अग्निवृष्टि करने लगी। इस प्रकार बहुत देर तक युद्ध होता रहा दुर्गरक्षी सेनाकी संख्या बहुत थोड़ी थी तो भी उन्होंने प्राणपणसे युद्ध किया। उन्हें पूरी आशा थी, कि प्रताप इस समय आ कर उनकी सहायता करेंगे, किंतु उस समय प्रताप धूमघाटमें पेश कर रहे थे। वे समय पर युद्धस्थलमें पहुंच न सके। दुर्गरक्षी-सेना अपनी शक्ति भर युद्ध करके क्लान्त हो गई। बहुतसे शत्रुके शिकार बन गये। सुखाइ दुर्गरक्षा असम्भव देख राजपरिवारस्थ व्यक्तियोंको तथा यथासम्भव आवश्यकीय द्रव्यादिको ले कर नाव पर चढ़े और धूमघाटकी ओर चल दिये। दुर्ग शत्रुके हाथ लगा। मुगलपक्ष नितान्त उत्साहित हुआ। प्रतापने यह दारुण सम्वाद पा कर भी बाह्यतः किसी प्रकारका विषादचिह्न प्रकट न किया।

यशोहरदुर्ग शत्रुके हाथ लगा, शिलामयी विमुखी हुईं, उनके गुरु, पुरोहित, आत्मीयस्वजन प्रतापका परित्याग कर शत्रुके साथ मिल गये। इतना होने पर भी प्रतापका साहस और उत्साह घटा नहीं। उन्होंने युद्ध करना ही पण किया। उनका सङ्कल्प और प्रतिज्ञा अटल रही। प्रतापने एक समय मानसिंहको द्वन्द्व-युद्धमें आह्वान करके यह युद्ध शेष करना चाहा था। परन्तु जयपुरराज इस समय वृद्ध हो गये थे, इस कारण प्रतापके प्रस्तावको स्वीकार नहीं किया। अब प्रताप अतर्कितभावसे मानसिंह पर आक्रमण करनेका अवसर ढूंढ़ने लगे। किंतु मानसिंहके शिविरमें प्रतापका गुप्त रहस्य मालूम हो जाया करता था, इस कारण मुगलसेना प्रतापकी चेष्टा व्यर्थ करनेके लिये हमेशा प्रस्तुत रहती थी। बीच बीचमें खण्डयुद्ध चलने लगा।

एक दिन प्रताप थोड़ीसी अश्वारोही सेना ले कर अतर्कित भावसे एक दल मुगलसेना पर आक्रमण करनेके लिये बाहर निकले। प्रतापके साथ उनके प्रधान सेनापति और पुत्र भी थे। शायद यह संवाद मुगलोंको पहले ही मालूम हो चुका था। मुगलसेनाके आक्रमण करने पर उन्होंने देखा, कि चारों ओरसे मुगलसेना उन्हें घेरनेकी तैयारी कर रही है। अब उन्होंने लौट जाना ही अच्छा समझा। किंतु मानसिंह आदिने आ कर उनका रास्ता रोक दिया। अनंतर जय अथवा प्राणकी आशा नहीं है, यह देख कर प्रताप मृत्युका आलिङ्गन करनेको तैयार हो गये। वे थोड़ी-सी सेना ले कर वज्रपातकी तरह मानसिंह पर टूट पड़े। किंतु थोड़ी देर तक युद्ध करनेके बाद प्रताप सम्राट्-सेनापतिकी शरीररक्षी सेनाका संहार कर मानसिंहके साथ भिड़ गये। मानसिंहकी उमर इस समय ६० वर्षसे अधिक हो चुकी

थी। गत युद्धमें आहत हो कर उनका शरीर भी वैसा सुस्थ न था। तो भी वे मानके डरसे युद्ध करनेको वाध्य हुए। अब दोनोंमें युद्ध चलने लगा। विचित्र शिक्षा और अद्भुत कौशलसे वे प्रतापकी सभी चेष्टा निष्फल करने लगे। मानसिंहने जो अद्भुत निपुणता दिखा कर चढ़ती जवानीमें सम्राट् अकबरकी जीवनरक्षा की थी, इस बुढ़ापा समयमें भी उस युद्धपटुताने उनका परित्याग नहीं किया। कुछ समय लड़ते रहनेके बाद प्रतापने उनका कवच भिद डाला। अब मानसिंह असि-चर्म ले कर युद्ध करने लगे। दोनोंकी सेना दर्शककी तरह टकटकी लगाये देखने लगी। बहु काल तक युद्ध करते रहनेके बाद प्रतापने मानसिंहको भूमिशायी कर दिया और खड्ग ले कर उनका संहार करनेके लिये अपना दाहिना हाथ उठाया। ठीक इसी समय पीछेसे कचुरायने आ कर प्रतापका दाहिना हाथ अपने खड्गसे दो खण्ड कर डाला। प्रताप भी मूर्च्छित हो कर जमीन पर गिर पड़े। मुगलोंने उन्हें चारों ओरसे घेर लिया।

प्रतापकी मृत्यु निश्चय हो गई है, यह समझ कर उनकी सारी सेना तितर वितर हो गई। कुमार उदय, सेनापति सूर्यकान्त आदिने पराजयके बाद प्राण रखनेकी कोई आवश्यकता नहीं, यह समझ कर सबोंको लौटाया और मुगलसेना पर फिरसे आक्रमण कर दिया। अब फिर तुमुल-युद्ध छिड़ गया। मुगलसेना कितनी निहत हुई, उसकी शुमार नहीं। इधर कुमार उदय भी कचूराय-के हाथसे यमपुर भेजे गये। सूर्यकान्त रूड़ा आदि सेना पतियोंने एक एक कर प्राणविसर्जन किया। इतने पर भी मुट्ठी भर बङ्गसेनाने युद्ध नहीं छोड़ा। प्रतापके साथ उनका सुशिक्षित सैन्यदल और सेनापतिगण मारे गये। मन्त्री शङ्कर भी कैद कर लिये गये।

मानसिंह आहत प्रतापको कैद कर उनकी शुश्रूषा करने लगे। कुछ दिन बाद प्रताप होशमें आये, पर उन्होंने किसीसे एक बात भी न कही। मानसिंहने उन्हें लोहेके पिंजरेमें कैद कर रखा। प्रतापकी स्त्रीने इस दुर्घटनाका संवाद पा कर यमुना नदीमें आत्मविसर्जन किया। कचुराय 'यशोहरजित्'-की उपाधि पा कर यशो-हरके राजा हुए। प्रतापका जो पुत्र बन्दी हुआ था उसे सम्राट् जहांगीरने मुसलमानी धर्ममें दीक्षित कर पञ्जाबमें बसाया। सुनते हैं, कि उनका वंश आज भी मौजूद है। कचुराय निःसन्तान थे। उनके भाई चन्द्रशेखर रायके वंश आज भी नूरनगर और खोड़ागाछीमें वास कर रहे हैं।

मानसिंहने कचुरायको यशोहरमें अभिषिक्त कर दिल्लीकी यात्रा कर दी। यशोहरकी अधिष्ठात्री शिला-मयी देवीप्रतिमाको वे अपने साथ ले गये और राजधानी अम्बरमें उनकी प्रतिष्ठा की। पुरातन जयपुरमें आज भी वह प्रतिमा देखनेमें आती है। वहांके लोग उन्हें शिला-देवी कहते हैं। अम्बर देखो।

दिल्ली लाते समय प्रतापका वाराणसीमें देहान्त हुआ। कोई कोई कहते हैं, कि उनकी मृतदेह दिल्ली लाई गई थी, पर यह झूठ है। कहा जाता है, कि सम्राट् जहांगीरने प्रतापको मृत्यु पर शोक प्रकट किया था। इस प्रकार प्रतापने अपने प्राणकी आहुति दे कर मातृपूजारूप महायज्ञका उद्यापन किया था।

प्रतापादित्य—१ गढ़ादेशाधिपति एक राजा। २ काश्मीर प्रदेशके एक राजा। राजा १म युधिष्ठिरकी राज्यच्युति-के बाद हर्ष राजा हुए सही, पर तमाम अराजकता फैल गई। मन्त्रियोंने राज्यकी दुरवस्था देख प्रतापादित्य नामक किसी भिन्न देशीय राजपुत्रको स्वदेशमें बुलाया और राजपद पर अभिषिक्त किया। ३ काश्मीरके कर्कोट वंशीय एक राजा, राजा दुर्लभवर्द्धनके पुत्र। राजमहिषी नरेन्द्रप्रभाके गर्भसे इनके चन्द्रापीड़, मुक्तापीड़ और तारा पीड़ नामके तीन पुत्र उत्पन्न हुए थे।*

प्रतापी (हिं० वि०) १ प्रतापवान, इकबालमंद। २ दुःख-दायी, सतानेवाला। (पु०) ३ रामचन्द्रके एक सखाका नाम।

प्रतारक (सं० त्रि०) प्रतारयतीति प्र-तृ-णिच्-ण्वुल्। १ वञ्चक, ठग। २ धूर्त्त, चालाक।

प्रतारण (सं० क्ली०) प्र-तृ-णिच्-भावे-ल्युट्। वञ्चन, ठगी। पर्याय—प्रतारणा, व्यलीक, अभिसन्धान।

* चीनके इतिहासमें इन कर्कोटवंशीय राजपुत्रोंके नाम मिलते हैं।

प्रतारणा ( सं० स्त्री० ) प्रतारण-स्त्रियां टाप् । वञ्चना, ठगी ।

प्रतारणीय ( सं० त्रि० ) प्र-तृ-णिच् अनीयर् । प्रतारणयोग्य, ठगने लायक ।

प्रतारित ( सं० त्रि० ) प्र-तृ णिच्-क्त । १ वञ्चित, जो ठगा गया हो । २ पारप्रापित ।

प्रतिंचा ( हिं० स्त्री० ) धनुषकी डोरी, ज्या, चिल्ला ।

प्रति ( सं० अव्य० ) प्रथते इति प्रथ-विख्यातौ बाहुलकात् डति । बीस उपसर्गोंमेंसे पांचवां उपसर्ग, एक उपसर्ग जो शब्दोंके आरम्भमें लगाया जाता है और नीचे लिखे अर्थ देता है। १ प्रतिनिधि । २ विपरीत । ३ प्रतिकूल । ४ परिवर्त्त । ५ प्रत्येक । ६ पुनर्वार । ७ लक्ष्य । ८ ऊपर । ९ लक्षण, चिह्न । १० आभिमुख्य । ११ वीप्सा । १२ व्यावृत्ति । १३ प्रशस्ति । १४ विरोध । १५ इत्थम्भूत कथन । १६ अक्षमाला । १७ अंश, भाग । १८ प्रतिदिन । १९ सादृश्य । २० निश्चय । २१ निन्दा । २२ स्वभाव । २३ व्याप्ति । २४ समाधि । २५ व्यावृत्ति । २६ प्रशस्ति ।

प्रति ( हिं० अव्य० ) १ सामने, मुकाबिलेमें । २ ओर, तरफ । ( स्त्री० ) ३ कापी, नकल । ४ एक ही प्रकारकी कई वस्तुओंमें पृथक् पृथक् एक एक वस्तु, अदद ।

प्रतिक ( सं० त्रि० ) कार्षापणेन क्रीतः ( कार्षापण-टिठन, वक्तव्यः प्रतिरादेशश्च वा । पा ५।१।२५ वार्त्तिक ) इत्यस्य वार्त्तिकोक्त्या टिठन् । १ कार्षापणिक, जो १६ पण वा ८२८० कौड़ियोंमें खरीदा गया हो ।

प्रतिकऽशुक ( सं० पु० ) विपक्ष, शत्रु ।

प्रतिकण्ठ ( सं० अव्य० ) कण्ठे कण्ठस्य समीपे वा वीप्सायां सामीप्ये वा अव्ययीभावः । १ कण्ठ कण्ठमें । २ कण्ठसामीप्य ।

प्रतिकर ( सं० पु० ) प्रति-कृ-विक्षेपे भावे अप् । १ विस्तीर्णता । २ विक्षेप ।

प्रतिकर्तृ ( सं० त्रि० ) प्रति-कृ-तृच् । प्रतीकारकर्त्ता, बदला चुकानेवाला ।

प्रतिकर्त्तव्य ( सं० त्रि० ) प्रति-कृ-तव्य । प्रतिकरणीय, बदला चुकाने लायक ।

प्रतिकर्म ( सं० क्ली० ) प्रत्यङ्गं प्रतिव्याप्तं वा कर्म, शाकपार्थिवादिवत् समासः । १ प्रसाधन, यह कर्म जो किसी दूसरे कर्मके द्वारा प्रेरित हो । २ वेश, भेस । ३ प्रतिकार, बदला । ४ अङ्गसंस्कार, शरीरको संवारना । ५ विद्यमान गुणान्तराधान ।

प्रतिकर्ष ( सं० पु० ) प्रति-कर्ष-भावे-घञ् । समाकर्षण ।

प्रतिकल्प्य ( सं० त्रि० ) प्रतिकल्पनीय, सजाने लायक ।

प्रतिकश ( सं० त्रि० ) प्रति-कश-गतिशासनयोः अच् । १ सहाय, सहायता करनेवाला । २ पुरोग, पथदर्शक । ३ वार्त्ताहर । ( पु० ) प्रतिगतः कशां प्रादिसमासः । ४ कशाघातप्राप्त अश्व, वह घोड़ा जिसे चाबुक लगा हो ।

प्रतिकष्ट ( सं० क्ली० ) प्रतिरूपं कष्टं । १ कर्मानुरूप कष्ट । २ उसका कारण ।

प्रतिकाङ्क्षिन् ( सं० त्रि० ) आकाङ्क्षायुक्त ।

प्रतिकाम ( सं० अव्य० ) कामं कामं प्रति अव्ययीभावः । प्रत्येक काम ।

प्रतिकामिनी ( सं० स्त्री० ) सपत्नी, सौत ।

प्रतिकाय ( सं० पु० ) प्रति-चि-घञ्, कयादेशः वा प्रतिगतः कायो यत्र । १ शरव्य, लक्ष्य । २ तस्वीर, प्रतिरूप, प्रतिमा, मूर्त्ति । ३ प्रतिपक्ष, प्रतिवादी ।

प्रतिकार ( सं० पु० ) प्रति-कृ-घञ् । प्रतीकार, बदला, किसीको बातका उचित उपाय । २ चिकित्सा, इलाज ।

प्रतिकारक (सं० पु० ) प्रतिकार करनेवाला, बदला चुकानेवाला ।

प्रतिकारिन् ( सं० त्रि०) प्रति-कृ-णिनि । प्रतिकारक, बदला चुकानेवाला ।

प्रतिकार्य (सं० त्रि०) जो प्रतीकार करनेके योग्य हो, जिसका प्रतिकार किया जा सके ।

प्रतिकाश ( सं० त्रि० ) प्रति-कश-घञ् । प्रतीकाश, तुल्य ।

प्रतिकास ( सं० त्रि० ) प्रति-कास-घञ् । प्रतीकाश, एकसा ।

प्रतिकितव ( सं० पु० ) प्रतिकूलः कितवः प्रादितत्पुरुषः । द्यूतकारके प्रतिकूल द्यूतकार, जुआरीके मुकाबलेमें जुआ खेलनेवाला जुआरी ।

प्रतिकुञ्चित ( सं० त्रि० ) प्रति-कुञ्च-क्त । १ वक्र, टेढ़ा । २ वक्रीकृत, टेढ़ा किया हुआ ।

प्रतिकुञ्जर ( सं० पु० ) प्रतिपक्ष कुञ्जर, प्रतिपक्षीय हस्ती ।

प्रतिकूप ( सं० पु० ) प्रतिरूपः कूपः। परिखा, खाई।

प्रतिकूल ( सं० त्रि० ) प्रतीपं कूलादिति। १ अनुकूल, जो अनुकूल न हो, खिलाफ, उलटा। ( क्लि०) २ विपरीताचरण, प्रतिकूल आचरण, विपरीतता। ३ प्रतिपक्षी, वह जो विरोध या प्रतिकूलता करे।

प्रतिकूलकारी ( सं० त्रि० ) प्रतिकूल-कृ-णिनि। प्रतिकूल आचरणकारी, विपरीत आचरण करनेवाला।

प्रतिकूलकृत ( सं० त्रि० ) प्रतिकूलं करोति कृ-क्विप् तुक् च। प्रतिकूलाचरणकारी, प्रतिकूल आचरण करनेवाला।

प्रतिकूलतस् (सं० अव्य०) प्रतिकूल-तसिल्। प्रतिकूलमें।

प्रतिकूलता ( सं० स्त्री० ) प्रतिकूलस्य भावः, तल्-टाप्। प्रतिकूलत्व, प्रतिकूल आचरण।

प्रतिकूलप्रवर्त्तिन् ( सं० त्रि० ) प्रतिकूले प्रवर्त्तते प्र-वृत-णिनि। जो किसीके विरुद्ध ठाना गया हो।

प्रतिकूलवचन ( सं० क्ली० ) प्रतिकूलं यत् वचनं। प्रतिवाक्य, विरुद्ध वाक्य।

प्रतिकूलवादिन् (सं० त्रि०) प्रतिकूलं वदति प्रतिकूल-वद-णिनि। किसीके विरुद्ध बोलनेवाला।

प्रतिकृत (सं० त्रि०) १ जिसका बदला हो चुका हो। २ जिसके विरुद्ध प्रयत्न किया जा चुका हो।

प्रतिकृति ( सं० स्त्री० ) प्रकृष्टा कृतिः। १ प्रतिमा, प्रतिमूर्त्ति। २ प्रतिनिधि, तस्वीर, चित्र। ३ प्रतीकार, बदला। ४ प्रतिविम्ब, छाया। ५ पूजन, पूजा।

प्रतिकृत्य ( सं० त्रि० ) प्रतीकारयोग्य, जो प्रतीकार करनेके लायक हो।

प्रतिकृष्ट ( सं० त्रि० ) प्रतिकृष्यते स्मेति प्रति-कृष-क्त। १ निकृष्ट, जो बहुत ही निन्दित या बुरा हो। (क्ली०) २ दो वारका जोता हुआ खेत।

प्रतिक्रम ( सं० पु० ) १ प्रत्यावर्त्तन, लौट आना। २ प्रतिकूल आचार।

प्रतिक्रिया सं० स्त्री० ) १ प्रतीकार, बदला। २ एक ओर कोई क्रिया होने पर परिणाम स्वरूप दूसरी ओर होनेवाली क्रिया। ३ संस्कार, सजावट। ४ शमन या निवारणका उपाय।

प्रतिक्रुष्ट ( सं० त्रि० ) १ दरिद्र। २ नीरस।

प्रतिक्रोध ( सं० पु० ) क्रुद्ध व्यक्तिके प्रतिरूप क्रोध।

प्रतिक्षण ( सं० अव्य० ) क्षणं क्षणं प्रति। पौनःपुन्य, फिर फिर।

प्रतिक्षय ( सं० पु० प्रतिक्षिणोति हिनस्ति विपक्षादीनिति प्रति-क्षि-अच्। रक्षक, बचानेवाला।

प्रतिक्षिप्त ( सं० त्रि० ) प्रतिक्षिप्यते स्मेति प्रति-क्षिप-क्त। १ प्रेषित, भेजा हुआ। २ अधिक्षिप्त, फेंका हुआ। ३ निन्दित, तिरस्कृत। ४ वारित, रोका हुआ। ५ आहूय, बुलाया हुआ।

प्रतिक्षेप ( सं० पु० प्रति-क्षिप-भावे-घञ्। १ तिरस्कार। २ फेंकना। ३ रोकना।

प्रतिक्षेपण (सं० क्ली०) प्रतिक्षिप-णिच्-ल्युट्। निराकरण।

प्रतिखुर (सं० पु०) मूढ़गर्भभेद, वह मूढ़गर्भ जिसमें बालक हाथ पैर बाहर निकाल कर अपने धड़ और सिरसे योनिमार्गको रोक देता है।

प्रतिख्याति (सं० स्त्री०) प्रति-ख्या-भावे-क्तिन्। १ विख्याति। २ अतिख्याति। ३ प्रसिद्धि।

प्रतिगज ( सं० पु० ) प्रतिपक्षीय हस्ती।

प्रतिगत ( सं० क्ली० ) प्रतिमुखं गतं गमनं। १ पक्षियोंकी गतिविशेष। २ प्रत्यागत, जो वापस आया हो।

प्रतिगन्धा ( सं० स्त्री० ) सोमराजी।

प्रतिगर ( सं० पु० ) प्रतिगीर्य्यते प्रत्युच्चार्य्यते प्रति-गॄ-भावे-अप्। वैदिक मन्त्रविशेषका उच्चारणभेद।

प्रतिगरितृ ( सं० त्रि० ) प्रति-गॄ-तृच्। प्रतिशब्दकारी।

प्रतिगर्जन ( सं० क्ली० ) किसीके विरुद्ध गर्जन।

प्रतिगिरि ( सं० पु० ) १ क्षुद्र पर्वत, छोटा पहाड़। २ पर्वत सदृश, वह जो देखनेमें पहाड़के समान हो।

प्रतिगृह ( सं० अव्य० ) गृहं गृहं प्रतिगृहं। प्रत्येक घरमें, घर घरमें।

प्रतिगृहीत ( सं० त्रि० ) प्रति-ग्रह-क्त। गृहीत, जो ले लिया गया हो।

प्रतिगृहीता ( सं० स्त्री० ) धर्मपत्नी, वह स्त्री जिसका पाणिग्रहण किया गया हो।

प्रतिगृहीतृ ( सं० त्रि० ) प्रति-ग्रह-तृच्। प्रतिग्रहकारक, प्रतिग्रह करनेवाला।

प्रतिगृह्य ( सं० त्रि० ) प्रति-ग्रह-क्यप्। प्रतिग्रहणीय, लेने लायक।

प्रतिगेह ( सं० अव्य० ) घर घरमें।

प्रतिग्रह ( सं० पु० ) प्रतिग्रहणमिति प्रति-ग्रह ( गृहवृद्ध निश्चिगमश्च। पा ३।३।५८ ) इति भावे अप्। १ स्वीकरण, स्वीकार, ग्रहण। २ सैन्यपृष्ठ, सेनाका पिछला भाग। ३ पतद्ग्रह, पीकदान, उगालदान। ४ उस दानका लेना जो ब्राह्मणको विधिपूर्वक दिया जाय। इस प्रकारका दान लेना ब्राह्मणके छः कर्मोंमेंसे एक है। ब्राह्मण प्रतिग्रह द्वारा धन उपार्जन कर सकते हैं।

"प्रतिग्रहार्जिता विप्रे क्षत्रिये शस्त्रनिर्जिताः।
वैश्ये न्यायार्जिताश्चार्थाः शूद्रे शुश्रूषयार्जिताः॥"
( गरुड़ पु० २१५ अ० )

अयाचित भावमें यदि प्रतिग्रह लिया जाय तो उसमें कोई दोष नहीं।

"अयाचितोपपन्ने तु नास्ति दोषः प्रतिग्रहे।
अमृतं तं विदुर्देवास्तस्मात्तन्नैव निर्नुदेत्॥"
(गरुड़पु० २१५ अ०)

अयाचित भावमें प्राप्त होनेसे वह प्रतिग्रह लिया जा सकता है, इसमें कोई दोष नहीं। ब्राह्मणको छह कर्म करना विधेय है;—यजन, याजन, अध्ययन, अध्यापन, दान और प्रतिग्रह। अतएव प्रतिग्रह ब्राह्मणका स्वधर्म होने पर भी तीर्थादिमें प्रतिग्रह न ले, लेनेसे तीर्थ जानेका कोई फल नहीं। अतएव ब्राह्मणको कभी भी तीर्थ वा पुण्यायतनमें ऐसा दान नहीं ग्रहण करना चाहिये।

"सुवर्णमथ मुक्तात्मा तथैवान्यप्रतिग्रहम्।
स्वकार्ये पितृकार्ये वा देवताभ्यर्च्चनेऽपि वा॥
निष्फलं तस्य तत्तीर्थं यावत्तद्धनमश्नुते।
अतस्तीर्थे न गृह्णीयात् पुण्येष्वायतनेषु च॥"
( कूर्मपु० ३२ अ० )

राजादि, शूद्र, पतित और निन्दित व्यक्तियोंसे प्रतिग्रह लेना बिलकुल निषेध है।

"न राज्ञः प्रतिगृह्णीयान्न शूद्रपतितादपि।
न चान्यस्मादशक्तश्च निन्दितान् वर्जयेद्बुधः॥"
( कूर्मपु० १५ अ० )

विद्याहीन ब्राह्मण कभी भी प्रतिग्रह न ले। सुवर्ण, भूमि, तिल, गो प्रभृति यदि अविद्वान् व्यक्ति प्रतिग्रह ले, तो सभी भस्मीभूत हो जाते हैं तथा दाताको भी कोई फल नहीं होता। ब्राह्मणको गर्हित प्रतिग्रह अर्थात् जो सब प्रतिग्रह शास्त्रमें निन्दित बतलाये गये हैं उन्हें कभी भी ग्रहण नहीं करना चाहिये।

किन्तु जब भारीसे भारी विपद् पहुंच जाय, तब गर्हित प्रतिग्रह लिया जा सकता है। दाता दान करके उसकी चिन्ता न करे तथा प्रतिग्राही दान ले कर और पानेके लिये जी न बढ़ावे। यदि मोहके वशीभूत हो कर ऐसा करे, तो दोनोंको ही नरक होता है।

"दाता च न स्मरेद्दानं प्रतिग्राही न याचते।
तावुभौ नरकं यातो दाता चैव प्रतिग्रही।"
( वृहत्पाराशर० ४ अ० )

प्रतिग्रहसमर्थ कोई व्यक्ति यदि प्रतिग्रह न करे, तो दानशीलोंके लिये जो लोक विहित है, उसे भी उसी-लोककी प्राप्ति होती है।

"प्रतिग्रहसमर्थों हि नादत्ते यः प्रतिग्रहम्।
ये लोका दानशीलानां सतामाप्नोति पुष्कलान्॥"
( याज्ञवल्क्य )

अपने भोगके लिये कभी भी प्रतिग्रहण ले, पर देवता और अतिथि पूजादिके लिये प्रतिग्रह विधेय है।

प्रतिग्रहार्जित अर्थ द्वारा यज्ञ नहीं करना चाहिये, करनेसे चाण्डालयोनिमें जन्म होता है।

"चाण्डालो जायते यज्ञकरणाच्छूद्रभिक्षितात्।"
( शुद्धितत्त्व )

५ प्रतिकूल ग्रह। ६ प्रत्यभियोग, किसीके अभियोग लगाने पर उलटे उसी पर अभियोग लगाना। ७ अधिकारमें लाना, पकड़ना। ८ पाणिग्रहण, विवाह। ९ उपराग, ग्रहण। १० अभ्यर्थना, स्वागत। ११ विरोध करना, मुकाबला करना। १२ उत्तर देना, जवाब देना।

प्रतिग्रहण ( सं० क्ली० ) प्रति-ग्रह-ल्युट्। प्रतिग्रह लेना, विधिपूर्वक दिया हुआ दान लेना।

प्रतिग्रहिन् ( सं० त्रि० ) प्रति-ग्रह-णिनि। प्रतिग्रहकारक, प्रतिग्रह लेनेवाला, दान लेनेवाला।

प्रतिग्रहीता ( हिं० वि० ) दान लेनेवाला।

प्रतिग्रहीतृ ( सं० त्रि० ) प्रति-ग्रह-तृच्। प्रतिग्रहकर्त्ता, दान लेनेवाला।

प्रतिग्राम ( सं० अव्य० ) ग्राम ग्राममें, प्रत्येक गांवमें।

प्रतिग्राह ( सं० पु० ) प्रतिगृह्णाति निष्ठीवनादिकमिति प्रति-ग्रह ( विभाषा ग्रहः। पा ३।१।१४३ ) इति ण। १ पतद्ग्रह, पीकदान। २ प्रतिग्रह, ग्रहण करना, लेना।

प्रतिग्राहक ( सं० पु० ) प्रतिग्रहकारक, प्रतिग्रह लेनेवाला।

प्रतिग्राहिन् ( सं० त्रि० ) प्रति-ग्रह-णिनि। प्रतिग्रहकारक, दान लेनेवाला।

प्रतिग्राह्य ( सं० त्रि० ) प्रति-ग्रह क्यप् ( प्रत्यपिभ्यां ग्रहेः। पा ३।१।११८ ) प्रतिग्रहके योग्य, ग्रहण करने लायक।

प्रतिघ ( सं० पु० ) प्रतिहन्त्यनेनेति, प्रति-हन ड, न्यङ्क्वादित्वात् कुत्वं। १ क्रोध, गुस्सा। २ मारना। ३ मूर्च्छा, बेहोशी। ४ रुकावट डालनेवाला। ५ प्रतिकूल, विरुद्ध।

प्रतिघात ( सं० पु० ) प्रति-हन-णिच् भावे अप्। १ मारण, मारना। २ वह आघात जो एक आघात लगने पर आपसे आप उत्पन्न हो, टक्कर। ३ प्रतिबन्ध, बाधा। ४ निराश, निक्षेप।

प्रतिघातक ( सं० त्रि० ) प्रतिघातकारी, प्रतिघात करनेवाला।

प्रतिघातन ( सं० क्ली० ) प्रति-हन-णिच्-ल्युट्। १ हत्या, मारना। २ बाधा, रुकावट।

प्रतिघातिका ( सं० स्त्री० ) विघ्नकारिणी, बाधा डालनेवाला।

प्रतिघातिन् ( सं० त्रि० ) १ प्रतिघातकारी, विरोध करनेवाला। २ टक्कर मारनेवाला। ( पु० ) ३ शत्रु, वैरी, दुश्मन।

प्रतिघाती ( हिं० पु० ) प्रतिघातिन् देखो।

प्रतिघ्न ( सं० क्ली० ) प्रतिहन्त्यस्मिन्निति प्रति-हन घञर्थे क। अङ्ग, शरीर, वदन।

प्रतिचक्र ( सं० क्ली० ) प्रतिरूपं चक्रं। १ प्रतिरूप राजमण्डल। २ प्रतिरूप चक्र।

प्रतिचक्षण ( सं० क्ली० ) प्रति-चक्ष-ल्युट्। प्रतिनियतदर्शन, प्रतिदिन दर्शन।

प्रतिचक्ष्य ( सं० त्रि० ) प्रति-चक्ष-ण्यत् वा ख्यादेशाभावः। प्रकर्षरूपमें दृश्य, जो साफ साफ दिखाई दे।

प्रतिचन्द्र ( सं० पु० ) प्रतिरूप चन्द्र, चन्द्रकी प्रतिकृति।

प्रतिचिकीर्षा ( सं० स्त्री० ) प्रतिकर्त्तुमिच्छा प्रति-कृ-सन्-टाप्। प्रतीकार करनेकी इच्छा।

प्रतिचिति ( सं० त्रि० ) प्रत्येक स्तर।

प्रतिचिन्तन ( सं० पु० ) पुनर्विचार, फिरसे सोचना।

प्रतिच्छन्द ( सं० क्ली० ) १ प्रतिरूप। २ अनुरोध। ३ प्रतिकृति।

प्रतिच्छन्दक ( सं० त्रि० ) प्रति-च्छन्द-ण्वुल्। प्रतिनिधि।

प्रतिच्छाया ( सं० स्त्री० ) प्रतिगता छायामिति। १ प्रतिकृति, मिट्टी पत्थर आदिकी बनी हुई मूर्त्ति। २ चित्र, तस्वीर। ३ प्रतिबिम्ब, परछाईं। ४ सादृश्य।

प्रतिच्छेद ( सं० पु० ) प्रति-छिद्-घञ्। प्रतिबन्ध, बाधा, रुकावट।

प्रतिछाँई ( हिं० स्त्री० ) प्रतिच्छाया देखो।

प्रतिछाया ( हिं० स्त्री० ) प्रतिबिंब, परछांही।

प्रतिछाँही ( हिं० स्त्री० ) प्रतिछाया देखो।

प्रतिजङ्घा ( सं० स्त्री० ) प्रतिगता जङ्घां। अग्रजङ्घा, जांघका अगला भाग।

प्रतिजन ( सं० अव्य० ) वीप्सायामव्ययीभावः। प्रत्येकके प्रति।

प्रतिजनादि ( सं० पु० ) पाणिन्युक्त शब्दगणभेद। गण यथा—प्रतिजन, इदंयुग, संयुग, समयुग, परयुग, परकुल, परस्यकुल, अमुष्यकुल, सर्वजन, विश्वजन, महाजन, पञ्चजन।

प्रतिजन्य ( सं० क्ली० ) प्रतिकूलं जन्यं युद्धं यस्य, प्रतिजने विपक्षजनपदे भवः यत् वा। १ प्रतिबल। २ प्रतिपक्षजनपदभव।

प्रतिजल्प ( सं० पु० ) प्रतिगतो जल्पं। १ वाक्यविशेष। २ सम्मतिप्रदान, दूसरेके मतके साथ अपना मत मिलाना, सलाह।

प्रतिजागर ( सं० पु० ) प्रतिजागरण मिति प्रति-जागृ-घञ्। ( जाग्रोऽविचिण्णल्ङित्सु। पा ७।३।८५ ) इति गुणः। १ प्रत्यवेक्षण। २ प्रत्यवेक्षा, खूब होशियारी रखना। ३ रक्षा। ४ रक्षाके लिये नियोग।

प्रतिजिह्वा ( सं० स्त्री० ) प्रतिरूपा जिह्वा। तालुमूलस्थ जिह्विका, गलेके अन्दरकी घंटी; कौवा। पर्याय—प्रतिजिह्विका, माध्वी, रसनकाकु, अलिजिह्विका।

प्रतिजिह्विका ( सं० स्त्री० ) प्रतिजिह्वा स्वार्थे कन्, टापि अत इत्वं। प्रतिजिह्वा, छोटी जीभ।

प्रतिजीवन ( सं० क्ली० ) पुनर्जीवनप्राप्ति, फिरसे जन्म होना।

प्रतिज्ञा ( सं० स्त्री० ) प्रतिज्ञायते इति प्रति-ज्ञा (आतश्चोप-सर्गे। पा ३।३।१०६) इति अङ्। १ कर्त्तव्यप्रकारक ज्ञानानु-कूल व्यापार, कोई काम करने या न करने आदिके सम्बन्धमें दृढ़ निश्चय। २ न्यायमें अनुमानके पांच खण्डों या अवयवोंमेंसे पहला अवयव। न्याय देखो। २ शपथ, सौगंध, कसम। ३ अभियोग, दावा।

प्रतिज्ञाकर मैथिल—नलोदयटीकाके रचयिता। ये प्रज्ञाकर नामसे परिचित थे।

प्रतिज्ञात ( सं० त्रि० ) प्रतिज्ञायते स्मेति प्रतिज्ञा-क्त। १ अङ्गीकृत, स्वीकार किया हुआ। २ साध्य, करने या हो सकने योग्य।

प्रतिज्ञान ( सं० क्ली० ) प्रति-ज्ञा-ल्युट्। प्रतिज्ञा।

प्रतिज्ञान्तर (सं० क्ली०) अन्या प्रतिज्ञा मयूरव्यंसकादित्वात् समासः। गौतमसूत्रोक्त निग्रहस्थानभेद। प्रतिज्ञात अर्थका जहां निषेध होता है, वहां उस वाक्यको स्थिर करनेके लिये अन्य जिस प्रतिज्ञाका निर्देश किया जाता है, उसे प्रतिज्ञान्तर कहते हैं। निग्रहस्थान देखो।

प्रतिज्ञापत्र (सं० क्ली०) प्रतिज्ञासूचकं पत्रम्, मध्यपदलोपि-कर्मधारयः। भाषापत्रविशेष, वह पत्र जिस पर कोई प्रतिज्ञा लिखी हो, इकरारनामा।

प्रतिज्ञाविरोध ( सं० पु० ) गौतमसूत्रोक्त निग्रहस्थानभेद। प्रतिज्ञा और हेतु इन दोनोंका जो विरोध होता है, उसे प्रतिज्ञाविरोध कहते हैं। निग्रहस्थान देखो।

प्रतिज्ञासंन्यास ( सं० क्ली० ) गौतमसूत्रोक्त निग्रहस्थान-भेद।

प्रतिज्ञाहानि ( सं० क्ली० ) गौतमसूत्रोक्त निग्रहस्थानभेद।

प्रतिज्ञेय ( सं० पु० ) प्रतिजानात्यनेनेति प्रति-ज्ञा-यत्। १ स्तुतिपाठक। २ प्रतिज्ञा करनेमें समर्थ। ( त्रि० ) ३ प्रतिज्ञातव्य।

प्रतितन्त्र ( सं० क्ली० ) प्रतिकूलं तन्त्रं शास्त्रं प्रादि-समासः। स्वमतविरुद्धशास्त्र, वह शास्त्र जिसके सिद्धान्त अपने शास्त्रके सिद्धान्तोंके प्रतिकूल हों।

प्रतितन्त्रसिद्धान्त (सं० पु०) गौतमसूत्रोक्त सिद्धान्तभेद, वह सिद्धान्त जो कुछ शास्त्रोंमें हो और कुछमें न हो। जैसे, मीमांसामें 'शब्द' को नित्य माना है, पर न्यायमें वह अनित्य माना जाता है।

प्रतितर ( सं० पु० ) प्रतितीर्यतेऽनेन प्रति-तॄ-करणे अप्। नौकाचालन दण्डादि, नाव खेनेका बल्ला।

प्रतिताल ( सं० पु० ) प्रतिगतस्तालम्। तालविशेष, सङ्गीतमें तालका एक प्रकार। इसमें कांतार, समराख्य, वैकुण्ठ और वाञ्छित ये चारों ताल हैं।

प्रतिताली ( सं० स्त्री० ) प्रतिगता तालमिति गौरादित्वात्, ङीष्। तालकोद्घाटन यन्त्र, ताली।

प्रतितूणी ( सं० स्त्री० ) सुश्रुतोक्त वातरोगभेद। इसमें गुदा अथवा मूत्राशयसे पीड़ा उठ कर पेट तक पहुंचती है। यह रोग वायुके बिगड़नेसे होता है।

प्रतिथि ( सं० पु० ) देवरथ नामक एक धर्मप्रवर्त्तक।

प्रतिदण्ड ( सं० त्रि० ) अवाध्य, दुर्द्धर्ष।

प्रतिदत्त ( सं० त्रि० ) १ लौटाया हुआ, वापस किया हुआ। २ बदलेमें दिया हुआ।

प्रतिदर्शन ( सं० क्ली० ) परिदर्शन।

प्रतिदान ( सं० क्ली० ) प्रतिकृत्य दानं प्रतिरूपं दानं वा। १ विनिमय, परिवर्त्तन, बदला। २ न्यस्तार्पण, ली या रखी हुई चीजको लौटाना।

प्रतिदारण ( सं० क्ली० ) प्रतिदार्यतेऽस्मिन्निति प्रति-दॄ-णिच्-आधारे ल्युट्। १ युद्ध, लड़ाई। भावे ल्युट्। २ भेदन।

प्रतिदिन ( सं० क्ली० ) दिनं दिनं प्रति। प्रत्यह, रोज रोज।

प्रतिदिवन् ( सं० पु० ) प्रतिदीव्यतीति प्रति-दिव। कनिन् युवृषि तक्षिराजिधन्विद्युप्रतिदिवः। उण् १।१५९ ) इति कनिन्। १ सूर्य। २ प्रतिदिन।

प्रतिदिवस ( सं० अव्य० ) प्रत्येक दिन, हर रोज।

प्रतिदीवन् (सं० पु०) प्रतिदिवन् पृषोदरादित्वात् साधुः। सूर्य।

प्रतिदुह् ( सं० पु० ) प्रत्यह दोहनदुग्ध, हर रोजका दुहा हुआ दूध।

प्रतिदूत ( सं० पु० ) प्रतिपक्षमें प्रेरित दूत वा राजकर्मचारी।

प्रतिदेय ( सं० त्रि० ) प्रति-दा यत्। १ क्रीतद्रव्यका दुष्क्रीत बुद्धि द्वारा दान, खरीदी हुई चीजको वापस कर देना। २ प्रतिदान करने योग्य, जो बदलने या लौटाने लायक हो।

प्रतिदैवत ( सं० त्रि० ) प्रत्येक देवताके योग्य।

प्रतिदेवता ( सं० स्त्री० ) प्रतिपक्ष-देवता।

प्रतिदैवतम् ( सं० अव्य० ) प्रत्येक देवताके उपयोगी।

प्रतिदृष्टान्तसम ( सं० पु० ) गौतमसूत्रोक्त जातिभेद, न्यायमें एक प्रकारकी जाति। जाति देख।

प्रतिद्रुह ( सं० त्रि० ) १ प्रत्युपकारसाधनेच्छु। २ प्रतिहिंसा ग्रहणमें समुत्सुक।

प्रतिद्वन्द्व ( सं० क्ली० ) प्रतिरूपं द्वन्द्वं प्रादिसमासः। तुल्ययुद्ध, बराबरवालोंकी लड़ाई।

प्रतिद्वन्द्विता (सं० स्त्री०) अपनेसे समान व्यक्तिका विरोध, बराबरवालेकी लड़ाई।

प्रतिद्वन्द्वी ( सं० पु० ) प्रतिद्वन्द्व मस्त्यस्य इनि। १ प्रतिपक्ष। २ शत्रु। ३ समकक्ष, मुकाबलेका लड़नेवाला।

प्रतिद्विरद ( सं० पु० ) प्रतिद्वन्द्वी हस्ती, प्रतिगज।

प्रतिधर्त्तृ ( सं० त्रि० ) प्रति-धृ-तृच्। निराकारक।

प्रतिधा ( सं० स्त्री० ) प्रति-धा भावे-क्विप्। प्रतिविधान।

प्रतिधान ( सं० क्ली० ) प्रति-धा भावे ल्युट्। प्रतिविधान, निराकरण।

प्रतिधावन ( सं० क्ली० ) प्रति-धाव-ल्युट्। प्रतिमुख, पीछेकी ओर दौड़ना।

प्रतिधि ( सं० पु० ) प्रतिमुखं धीयते प्रति-धा-कर्मणि-कि। स्तोत्रविशेष, सन्ध्याके समय पढ़ा जानेवाला एक प्रकारका वैदिक स्तोत्र। २ ईषाका तिर्यक् गतकाष्ठ। (ऋक् १०।८५।८)

प्रतिधुर ( सं० पु० ) सज्जित अश्वयुगमका एक, दो सजे सजाये घोड़ोंमेंसे एक।

प्रतिधृष्य ( सं० त्रि० ) १ प्रतियुद्धमें शक्त। २ उपेक्षणीय।

प्रतिध्वनि ( सं० पु० ) प्रतिरूपो ध्वनिरिति। प्रतिशब्द, अपनी उत्पत्तिके स्थान पर फिरसे सुनाई पड़नेवाला शब्द। पर्याय—प्रतिनाद, प्रतिश्रुत, प्रतिध्वनि।

वायुमें क्षोभ होनेके कारण लहरें उठती हैं। इन्हीं लहरोंसे शब्दकी उत्पत्ति होती है। जब इन लहरोंके रास्तेमें प्राचीर वा चट्टान आदि जैसे कोई बाधक पदार्थ आता है, तब ये लहरें उससे टक्कर खा कर लौटती हैं। यही कारण है, कि वह शब्द पुनः उस स्थान पर सुनाई देता है जहांसे वह उत्पन्न हुआ था। यदि वायुकी लहरोंको रोकनेवाला पदार्थ शब्द उत्पन्न होनेके स्थानके ठीक सामने होता है, तब तो प्रतिध्वनि शब्द उत्पन्न होनेके स्थान पर ही सुनाई पड़ती है। परन्तु यदि वह ठीक सामने न हो, तो प्रतिध्वनि भी इधर उधर सुनाई पड़ेगी। यदि लगातार बहुतसे शब्द किये जांय, तो शब्दोंकी प्रतिध्वनि साफ नहीं सुनाई पड़ती, पर शब्दोंकी समाप्ति पर अन्तिम शब्दकी प्रतिध्वनि बहुत ही स्पष्ट कर्णगोचर होती है। जैसे, यदि किसी बहुत बड़े तालावके किनारे या किसी बड़े गुम्बदके नीचे खड़े हो कर 'हाथी या घोड़ा' ऐसा कहा जाय, तो प्रतिध्वनिमें 'घोड़ा' बहुत साफ सुनाई देगा। साधारणतः प्रतिध्वनि उत्पन्न होनेमें एक सेकेण्ड वा नवां अंश लगता है। इसलिये इससे कम अन्तर पर जो शब्द होंगे, उनकी प्रतिध्वनि स्पष्ट नहीं होगी। शब्दकी गति प्रति सेकेण्ड करीब ११२५ फुट है। अतः जहां बाधक स्थान शब्द उत्पन्न होनेके स्थानसे (११२५ का १८ वा अंश) ६२ फुटसे कम अन्तर पर होगा, वहां प्रतिध्वनि नहीं सुनाई देगी। सबसे अधिक स्पष्ट प्रतिध्वनि उसी शब्दकी होती है जो अकस्मात् और उच्च स्वरसे कहा जाता है। प्रतिध्वनि सुनाई पड़नेके ये सब स्थान हैं, कमरा, गुम्बद, तालाव, कूप, नगरके प्राचीर, वन, पर्वत और तराई। किसी किसी स्थान पर ऐसा भी होता है, कि शब्दकी कई कई प्रतिध्वनियां होती हैं।

२ शब्दसे व्याप्त होना, गुंजना। ३ दूसरोंके भावों या विचारों आदिका दोहराया जाना।

प्रतिध्वान ( सं० क्ली० ) प्रतिध्वननमिति प्रति ध्वन-घञ्। प्रतिध्वनि, प्रतिशब्द।

प्रतिनन्दन ( सं० क्ली० ) प्रति-नन्द भावे ल्युट्। आशीर्वादपूर्वक अभिनन्दन, वह अभिनन्दन जो आशीर्वाद देते हुए किया जाय।

प्रतिनप्तृ ( सं० पु० ) प्रतिरूपो नप्ता नप्तुः सदृश इत्यर्थः। प्रपौत्र, परपोता।

प्रतिनव ( सं० त्रि० ) प्रतिगतं नवं नवतामिति । नूतन, नया ।

प्रतिनर्त्तक—महाराज ७म शिलादित्यके राजकर्मचारीको उपाधिभेद। यह सम्भवतः भट्ट, कवि, राजदूत वा घटकोंकी मान्यसूचक पदवी है।

प्रतिना ( हिं० स्त्री० ) पुतना देखो।

प्रतिनाग ( सं० पु० ) प्रतिगज, प्रतिद्वन्द्वी हस्ती ।

प्रतिनाड़ी ( सं० स्त्री० ) उपनाड़िका, छोटी नाड़ी । नाड़ी देखो ।

प्रतिनाद ( सं० पु० ) प्रति-नद-घञ् । प्रतिशब्द । प्रतिध्वनि देखो ।

प्रतिनामन् ( सं० त्रि० ) नामसम्बन्धीय ।

प्रतिनायक (सं० पु०) प्रतिकूलः नायकः । प्रतिकूलनायक, नाटकों और काव्यों आदिमें नायकका प्रतिद्वन्द्वी पात्र । जैसे रामायणमें रामका प्रतिनायक रावण है।

प्रतिनाह ( सं० पु० ) एक प्रकारका रोग । इसमें नाकके नथनोंमें कफ रुकनेसे श्वासका चलना वंद हो जाता है

प्रतिनिधि ( सं० पु० ) प्रतिनिधीयते सदृशो क्रियते इति प्रति-नि धा (उपसर्गे धोः किः । पा । ३।३।९२) इति कि। १ प्रतिमा, प्रतिमूर्त्ति। २ वह व्यक्ति जो किसी दूसरेकी ओरसे कोई काम करनेके लिये नियुक्त हो।

यदि आप कोई कार्य करनेमें असमर्थ हों, तो प्रतिनिधिसे वह काम करा सकते हैं। शास्त्रमें इस प्रतिनिधिका विषय लिखा है। कहां पर प्रतिनिधिकी आवश्यकता है और कहां नहीं, इसका विषय कात्यायनश्रौतसूत्रमें वतलाया गया है । रघुनन्दनने कात्यायनमतानुयायी एकादशीतत्त्वमें इस प्रकार लिखा है।

एकान्त असमर्थ होने पर विनयी पुत्र, वहन वा भाई प्रतिनिधि वनाये जा सकते हैं। यदि इनका अभाव हो तो ब्राह्मण प्रतिनिधि हो सकते हैं।

"पुत्रं वा विनयोपेतं भगिनीं भ्रातरं तथा।
एषामभाव एवान्यं ब्राह्मणं विनियोजयेत् ॥"

( एकादशीतत्त्व )

काम्यकर्ममें प्रतिनिधिकी जरूरत नहीं, पर नित्य और नैमित्तिक कर्ममें प्रतिनिधि दे सकते हैं। काम्यकम स्वयं कर्त्तव्य है।

"काम्यो प्रतिनिधिर्नास्ति नित्यनैमित्तिके हि सः।
काम्येपूपक्रमादूर्द्ध मन्ये प्रतिनिधिं विदुः॥"

( एकादशीतत्त्वधृत कालमाधव )

माधवाचार्यने इसका तात्पर्य इस प्रकार लिखा है,—नित्य और नैमित्तिक कर्मका आरम्भ स्वयं करे। पीछे प्रतिनिधि द्वारा करा सकते हैं। काम्यकर्म, जहां तक हो सके, अपने हाथसे करे, पर यदि आरम्भ कराके बीचमें ही असमर्थ हो जाय, तो प्रतिनिधि नियुक्त कर सकते हैं। यह जिस काम्यकर्मकी कथा कही गई, वह श्रौतकाम्यपर है। किन्तु काम्य स्मार्त्तकर्मके स्वयं उपक्रम करके पीछे प्रतिनिधि द्वारा करा सकते हैं।

इसी नियमसे प्रतिनिधि करना विधेय है। दैवादि कार्योंमें जिन सव द्रव्योंका विधान है, वे सव द्रव्य यदि संगृहीत न हों, तो उसके वदलेमें अन्य द्रव्य दिया जा सकता है। जैसे मधुके अभावमें गुड़।

आयुर्वेदके मतसे—औषधादि प्रस्तुत करनेमें जो औषधियां कही गई हैं, उनमेंसे एक द्रव्य यदि दुष्प्राप्य हो, तो उसका प्रतिनिधि ग्रहण कर औषध प्रस्तुत करना विधेय है। शास्त्रमें प्रतिनिधि द्रव्यका विषय इस प्रकार लिखा है—पुराने गुड़के अभावमें नये गुड़को चार पहर तक धूपमें सुखा ले। सौराष्ट्र मट्टीके अभावमें पङ्कपर्पटी, लोहेके अभावमें लोह-कीट, श्वेत सर्षपके अभाव में साधारण सर्षप, चई और गजपिप्पलीके अभावमें पिपरामूल, कुंकुमके अभावमें हरिद्रा, मुक्ताके अभावमें शुक्तिकचूर्ण, हीरकके अभावमें वैक्रान्त अथवा कौड़ीकी भस्म, स्वर्ण और रौप्यके अभावमें लौहभस्म, पुष्करमूलके अभावमें कुट, रास्नाके अभावमें परगाछा, रसाञ्जनके अभावमें दारुहरिद्राका काथ, पुष्पके वदलेमें कच्चा फल, मेदाके अभावमें अश्वगन्धा, महामेदके अभावमें अनन्तमूल, जीवकके वदलेमें गुलञ्च, ऋषभकके वदलेमें भूमिकुष्माण्ड, ऋद्धिके वदलेमें विजवन्द, वृद्धिके वदलेमें गोरक्ष, काकोली और क्षीरकाकोलीके अभावमें शतमूली, इसी प्रकार अन्यान्य दुग्धके अभावमें गव्य दुग्ध ग्रहण करना चाहिये। उपरि उक्त द्रव्योंके अलावा यदि अन्य किसी द्रव्यका अभाव हो, तो उस द्रव्यके समान गुणवाले किसी अन्य द्रव्यका प्रयोग किया जा सकता है।

**प्रतिनिधि**—महाराष्ट्रदेशस्थ एक प्रसिद्ध ब्राह्मणवंश। १६९० ई०में ज़ुल्फ़कर खाँके आक्रमणसे अपनेको बचानेके लिये राजाराम जिञ्जीको भाग आये। प्रह्लाद नीराजी नामक किसी महाराष्ट्रवीरके परामर्शसे उन्होंने आत्मरक्षा की थी। राजकाय चलानेके लिये जिञ्जीमें एक नूतन सभा बुलाई गई। उक्त राजसभामें अष्ट प्रधानकी अपेक्षा सम्मानसूचक 'प्रतिनिधि' उपाधिसे प्रह्लाद नीराजी भूषित हुए थे।

कोरेगांव तालुकके अधीन किनहई-ग्रामवासी ब्राह्मण त्रिम्बक कृष्ण कुलकरणीके पुत्र परशुराम पन्त १६९८ ई०में राजाराम द्वारा प्रतिनिधि-पद पर नियुक्त हुए। १७०० ई०में राजारामकी विधवा पत्नी ताराबाईने उन्हें फिरसे प्रतिनिधिके पद पर प्रतिष्ठित किया। इस समयके युद्धविग्रहमें उन्होंने प्रधान सेनापतिका कार्य किया था। १७०७ ई०में वे शाहुसे धृत और कारारुद्ध हुए। इस अवसरमें प्रह्लाद नारायणके पुत्र गदाधर प्रह्लादने प्रतिनिधिका पद प्राप्त किया। १७१० ई०में गदाधरकी मृत्यु हुई। पीछे परशुराम पन्त फिरसे प्रतिनिधिके पद पर आरूढ़ हुए, किन्तु दूसरे ही वर्ष उन्हें पदच्युत करके नारायण प्रह्लाद उस पद पर नियुक्त किये गये। अनन्तर १७१३-१४ ई०में परशुरामने फिरसे प्रतिनिधिका पद पाया। पीछे वह पद उनके वंशाधीन हो गया।

१म वंश—प्रह्लाद नीराजी।
१६९० ई०




२य वंश—परशुरामपन्त।
१६६६-१७१७ ई०




श्रीनिवास उर्फ भगवानराव १७५१-१७६५

भगवन्तराव १७६५-१७७५

परशुराम पन्त
१७७७-१८४८

दत्तक

श्रीनिवासराव (इनके पुत्र पैतृक सम्पत्तिके दखीलकार हैं।

प्रतिनिधिगण अपनी अपनी उपभोग्य सम्पत्तिसे सैन्य रक्षा करते थे। पेशवा बालाजी बाजीरावके शासनकालमें १७४० ई०को श्रीपतराव रघुजी भोंसलेके साथ कर्णाटक पर आक्रमण करनेके लिये अग्रसर हुए। अनन्तर वहांसे लौट कर उन दोनोंने त्रिचीनपल्लीकी यात्रा कर दी। १७४१ ई०की २६वीं मार्चको तञ्जोरके राजाने महाराष्ट्रके हाथ आत्मसमर्पण किया। १७३० ई०में श्रीपतरावने कोल्हापुरके राजाको जीता। महाराष्ट्र-अवनतिके साथ साथ क्रमशः प्रतिनिधियोंका भी प्रताप ह्रास होता आया। फिलहाल अङ्गरेजी शासनमें प्रतिनिधिगण प्रभुत्व और प्रतिपत्तिहीन हो गये हैं।

विस्तृत विवरण महाराष्ट्र शब्दमें देखो।

**प्रतिनिधित्व** (सं० पु०) प्रतिनिधि होनेकी क्रिया या भाव, प्रतिनिधि होनेका काम।

**प्रतिनिनद** (सं० पु०) प्रतिध्वनि, प्रतिशब्द।

**प्रतिनिपात** (सं० पु०) १ निक्षेप। २ प्रतिघातसे निहत।

**प्रतिनियम** (सं० पु०) प्रत्येकं नियमः। व्यवस्था, हर एकके प्रति एक नियम।

**प्रतिनिर्जित** (सं० त्रि०) १ पराजित, हराया हुआ। २ विताड़ित, भगाया हुआ।

**प्रतिनिर्देश** (सं० पु०) पूर्वनिर्देश, वह जिसका पहले उल्लेख किया जा चुका हो।

**प्रतिनिर्देशक** (सं० त्रि०) पूर्वनिर्दिष्ट, जो पहले कहा गया हो।

**प्रतिनिर्देश्य** (सं० त्रि०) प्रति निर्-दिश कर्मणि ण्यत्। निर्देश करने योग्य।

प्रतिनिर्यातन ( सं० क्ली० ) प्रति-निर्-यात-ल्युट् । वह अपकार जो किसी अपकारके बदलेमें किया जाय । २ प्रत्यर्पण । ३ प्रतिहिंसा-साधन ।

प्रतिनिवर्त्तन ( सं० क्ली० ) प्रति-निर्-वृत-भावे-ल्युट् । १ अभीष्ट वस्तुसे निवृत्ति । २ निवारण ।

प्रतिनिवारण ( सं० क्ली० ) प्रति-नि-वृ-णिच् ल्युट् । प्रतिषेध, प्रतिवारण ।

प्रतिनिवासन ( सं० क्ली० ) बौद्ध भिक्षुओंके पहननेका एक वस्त्र ।

प्रतिनिवृत्त ( सं० त्रि० ) प्रति-नि-वृ-क्त । प्रत्यागत, लौटा हुआ ।

प्रतिनिश ( सं० अव्य० ) निशायां निशायां प्रति । प्रतिनिशामें ।

प्रतिनोद ( सं० पु० ) प्रति-नुद-घञ् । प्रतिप्रेरण ।

प्रतिन्यस्त ( सं० त्रि० ) १ प्रतिगच्छित । २ स्थगित ।

प्रतिन्याय ( सं० अव्य० ) प्रति-नि-अय वा इ-घञ् । २ यथागत प्रत्यागमन ।

प्रतिन्युङ्ख ( सं० पु० ) ओङ्कार स्वरके प्रतियोग्य न्युङ्ख शब्दका प्रयोग ।

प्रतिप ( सं० पु० ) प्रति पाति पालयतीति प्रति-पा-क । राजा शान्तनुके पिताका नाम ।

प्रतिपक्ष ( सं० पु० ) प्रतिकूलः पक्षः इति प्रादिस० । १ शत्रु, दुश्मन । २ प्रतिवादी, उत्तर देनेवाला । ३ सादृश्य, समानता, बराबरी । ४ विरोधी पक्ष, विरुद्ध दल । ५ विरुद्ध पक्ष, दूसरे फरीककी बात ।

प्रतिपक्षता ( सं० स्त्री० ) प्रतिपक्षस्य भावः तल्-टाप् । प्रतिपक्षका भाव, विरोध ।

प्रतिपक्षित ( सं० पु० ) प्रतिपक्षः जातोऽस्य तारकादित्वादितच् । हेत्वाभासभेद, पांच प्रकारके हेत्वाभासमेंसे चौथा प्रकार ।

प्रतिपक्षी ( सं० पु० ) विपक्षी, विरोधी शत्रु ।

प्रतिपच्छ ( हिं० पु० ) प्रतिपक्ष देखो ।

प्रतिपच्छी ( हिं० पु० ) प्रतिपक्षी देखो ।

प्रतिपण ( सं० पु० ) प्रतिरूपः पणः । परिमाण-कल्पन ।

प्रतिपण्य ( सं० क्ली० ) वह द्रव्य जो किसी द्रव्यके बदलेमें लिया जाता है ।

प्रतिपत् ( हिं० स्त्री० ) प्रतिपद् देखो ।

प्रतिपत्ति ( सं० स्त्री० ) प्रतिपदनमिति प्रतिपद्-क्तिन् । १ प्रवृत्ति । २ प्राप्ति, पाना । ३ ज्ञान । ४ अनुमान । ५ दान देना । ६ कार्य रूपमें लाना । ७ प्रतिपादन, निरूपण । ८ प्रमाणपूर्वक प्रदर्शन, जीमें बैठाना । ९ स्वीकृति, मानना । १० पदप्राप्ति, प्रतिष्ठा, धाक । ११ आदर, सत्कार । १२ निश्चय, दृढ़ विचार । १३ परिणाम । १४ गौरव ।

प्रतिपत्तिकर्म ( हिं० पु० ) श्राद्ध आदिमें वह कर्म जो सबके अन्तमें किया जाय, सबके पीछे किया जानेवाला कर्म ।

प्रतिपत्तिपटह ( सं० पु० ) प्रतिपत्तये पटहः । वाद्यविशेष, वह ढोल जिसे बजवानेका अधिकार केवल अभिजात वर्गके लोगोंको था । इसका पर्याय लम्बापटह है ।

प्रतिपत्तिमत् ( सं० त्रि० ) प्रतिपत्तिः विद्यतेऽस्य मतुप् । प्रतिपत्तियुक्त ।

प्रतिपत्तूर्य ( सं० क्ली० ) प्रतिपदे संविदे तूर्यं । वाद्यभेद, एक प्रकारका बड़ा ढोल ।

प्रतिपत्रफला ( सं० स्त्री० ) प्रतिपत्रं फलं यस्याः । क्षुद्र-कारवेल, छोटी करेली ।

प्रतिपथ ( सं० अव्य० ) पथिमध्य, राहमें ।

प्रतिपथगति ( सं० त्रि० ) १ प्रतिपथातिवाहनकारी । २ विपथगामी ।

प्रतिपथिक ( सं० त्रि० ) प्रतिपथमेति प्रतिपथ—( प्रतिपथमेति ठंश्च । पा ४।४।४२ ) इति ठन् । प्रत्येक पथमें गमनकारी ।

प्रतिपद् ( सं० स्त्री० ) प्रतिपद्यते उपक्रम्यतेऽनयेति प्रति-पद्-करणे-क्विप् । १ दगड़वाद्य, प्राचीनकालका एक प्रकारका बड़ा ढोल । २ मार्ग, रास्ता । ३ आरम्भ । ४ बुद्धि, समझ । ५ श्रेणी, पंक्ति । ६ अग्निकी जन्मतिथि । ७ तिथिविशेष, पक्षकी पहली तिथि । चन्द्रकलाका ह्रास होनेसे कृष्णपक्षकी और वृद्धि होनेसे शुक्लपक्षकी प्रतिपद् होगी । शुक्लाप्रतिपद् कहनेसे १ अङ्क और कृष्णा कहनेसे १७ अङ्कका बोध होता है । यदि यह तिथि दो दिन तक रहे, तो इसकी व्यवस्था इस प्रकार होती है—कृष्णाप्रतिपद् द्वितीयायुक्त और शुक्लाप्रतिपद् अमावस्यायुक्त ग्राह्य है । इसमें तिथि युग्मादर नहीं होगा ; परन्तु उपवास-

विषयमें कृष्णप्रतिपद् त्रितीयायुक्त होनेसे वह ग्रहणीय नहीं होगा।

कार्त्तिकमासमें शुक्लप्रतिपद्‌के दिन बलिके उद्देश्यसे धूपदीपादि द्वारा पूजा करनी होती है। इस प्रतिपद्‌को बलिप्रतिपद् कहते हैं। मन्त्र यथा—

"बलिराज! नमस्तुभ्य विरोचनसुत प्रभो।
भविष्येन्द्र सुराराते पूजेयं प्रतिगृह्यताम्॥"
(तिथितत्त्व)

इस प्रतिपद्‌में स्नानदानादि करनेसे शतगुण फल प्राप्त होता है।

"महापुण्या तिथिरियं बलिराज्यप्रवर्द्धिनी।
स्नानं दानं महापुण्यं कार्त्तिकेऽस्यां तिथौ भवेत्॥"

अग्रहायणमासकी कृष्णप्रतिपद्‌के दिन रोहिणी नक्षत्रका योग होनेसे यदि उस दिन गङ्गास्नानादि किया जाय, तो शतसूर्यग्रहणकालीन गङ्गास्नानादिके समान फल प्राप्त होता है।

"रोहिण्या प्रतिपद्युक्ता मार्गे मासि सितेतरा।
गङ्गायां यदि लभ्येत सूर्यग्रहशतैः समा॥"
(तिथितत्त्व)

प्रतिपद् तिथिका नाम नन्दा है,—

"प्रतिपदे एकादशी षष्ठी नन्दा ज्ञेया मनीषिभिः।"
(ज्योतिस्तत्त्व)

इस नन्दा अर्थात् प्रतिपद् आदि तिथियोंमें तेल नहीं लगाना चाहिये।

"नन्दासु नाभ्यङ्गमुपाचरेच्च क्षौरञ्च रिक्तासु जयासु मांसम्
पूर्णासु योषित् परिवर्जनीया भद्रासु सर्वाणि समाचरेच्च"

प्रतिपद् तिथिमें कुष्माण्ड (कुम्हड़ा) न खाना चाहिये, खानेसे अर्थकी हानि होती है। शास्त्रमें इस तिथिको क्षौरकार्य भी निषिद्ध बतलाया है।

"क्षौरं विशाखा प्रतिपत्सु वर्ज्यं।" (तिथितत्त्व)
[तिथि शब्द देखो।]

प्रतिपद् तिथि अग्निकी जन्मतिथि है। वराहपुराणके महातपोपाख्यानमें इसका विस्तृत विवरण लिखा है।

प्रतिपद्‌तिथिमें जो जन्म लेता है, वह मणिकनक-विभूषणसे संयुक्त, मनोहर कान्तिविशिष्ट, प्रतापशाली और सूर्यसिन्धकी तरह अपने कुलका [illegible] करनेवाला होता है। ([illegible])

प्रतिपद (सं० अव्य०) पदे पदे [illegible] १ पद पदमें। २ स्थान स्थानमें। [illegible] भेद।

प्रतिपदा (सं० स्त्री०) किसी पक्षकी पहली तिथि, प्रतिपद्, परिवा।

प्रतिपन्न (सं० वि० प्रतिपद्यते स्मेति प्रतिपद् क्त। १ अवगत, जाना हुआ। २ अङ्गीकृत, अपनाया हुआ। ३ प्रचण्ड। ४ प्रमाणित, साबित, निश्चित। ५ परिपूर्ण, भरा पूरा। ६ शरणागत। ७ सम्मानित, जिसकी प्रतिष्ठा की गई हो। ८ प्राप्त, जो मिला हो। ९ गृहीत, जो लिया हुआ हो। १० अनुमत, अभियुक्त।

प्रतिपन्नक (सं० पु०) बौद्धशास्त्रोक्त चार प्रकारके आर्य सम्प्रदाय।

प्रतिपर्णशिफा (सं० स्त्री०) द्रवन्तीवृक्ष, मूसाकानी।

प्रतिपाण (सं० पु०) प्रति-पण-घञ्। प्रतिपण, द्यूतक्रीड़ा, जुएमें प्रतिपक्षीका रखा हुआ दांव। २ विनिमयमें [illegible] पण, बदलेमें लगाई हुई बाजी।

प्रतिपाल (सं० अव्य० पाले पाले प्रतिपालमित्यव्ययी भावः। प्रत्येक मनुष्य।

प्रतिपादक (सं० वि०) प्रतिपादयतीति प्रतिपद् णिच् ण्वुल्। १ प्रतिपत्तिजनक, अच्छी तरह समझाने या कहनेवाला। २ प्रतिपन्नकारक, प्रतिपन्न करनेवाला। ३ निर्वाहक, निर्वाह करनेवाला। ४ उत्पादक, उत्पन्न करनेवाला।

प्रतिपादन (सं० क्ली०) प्रतिपद् णिच् भावे ल्युट्। १ दान। २ प्रतिपत्ति, अच्छी तरह समझाना। ३ निष्पादन, निरूपण। ४ प्रमाण, सबूत। ५ उत्पत्ति, पैदाइश। ६ पुरस्कार, इनाम।

प्रतिपादनीय (सं० वि०) प्रति पद-णिच् अनीयर्। [illegible] करनेके योग्य।

प्रतिपादयितृ (सं० वि०) प्रति-पद णिच् तृच्। प्रतिपादक, प्रतिपादन करनेवाला।

प्रतिपादित (सं० वि०) प्रति पद णिच्-क्त। निष्पादित, जिसका प्रतिपादन हो चुका हो। २ दत्त, जो दिया गया

हो। ३ स्थिरीकृत, जिसका निश्चय हो चुका हो। ४ शोधित, जो सुधारा जा चुका हो।

प्रतिपाद्य (सं० त्रि०) प्रति-पद-णिच्-कर्मणि यत्। १ बोधनीय, निरूपण करनेके योग्य। २ अभिधेय। ३ दातव्य, देनेके योग्य।

प्रतिपान (सं० क्ली०) प्रति-पा-ल्युट्। पानीयजल, पीने लायक जल।

प्रतिपाप (सं० पु०) १ अनाचारका प्रतिदान। २ पापीके प्रति तुल्यरूप निष्ठुर व्यवहार, वह कठोर और पापरूप व्यवहार जो किसी पापीके साथ किया जाय।

प्रतिपाल (सं० पु०) वह जो पालन करे, रक्षक, पोषक।

प्रतिपालक (सं० त्रि०) प्रतिपालयतीति प्रति-पा-णिच् ण्वुल्। १ पालनकर्त्ता, पालन-पोषण करनेवाला। २ अपेक्षाकारी।

प्रतिपालन (सं० क्ली०) प्रति-पा-णिच् भावे ल्युट्। १ रक्षण, रक्षा करनेकी क्रिया या भाव। २ पोषण, पालन करनेकी क्रिया या भाव। ३ निर्वाह, तामील।

प्रतिपालनीय (सं० त्रि०) प्रति-पा-णिच् अनीयर्। प्रतिपाल्य, प्रतिपालनके योग्य।

प्रतिपालित (सं० त्रि०) १ पालन किया हुआ। २ रक्षित।

प्रतिपाल्य (सं० त्रि०) प्रति-पा-णिच् कर्मणि यत्। १ प्रतिपालनीय, पालन करनेके योग्य। २ रक्षा करनेके योग्य।

प्रतिपित्सा (सं० स्त्री०) प्रतिपत्तुमिच्छा, प्रतिपद-सन् अङ्, टाप्। १ प्रतिपत्तिकी इच्छा। २ पानेकी इच्छा।

प्रतिपीड़न (सं० क्ली०) प्रति-पीड़-ल्युट्। प्रतिरूप पीड़न, अनुरूप पीड़न।

प्रतिपुरुष (सं० अव्य०) पुरुषे पुरुषे प्रतिपुरुषमित्यव्ययीभावः। १ प्रत्येक पुरुष। (पु०) २ प्रतिनिधि, वह पुरुष जो किसी दूसरे पुरुषके स्थान पर हो कर काम करे। ३ वह पुतला जो प्राचीन कालके चोर लोग घुसनेके पहले घरमें फेंका करते थे। जब इस प्रतिपुरुषके फेंकने पर घरके लोग किसी प्रकारका शोर नहीं करते थे, तब चोर घरमें घुसते थे। ४ सङ्गी, साथी। ५ सहकारी, वह जो साथमें काम करे।

प्रतिपुष्य (सं० क्ली०) प्रतिवार चन्द्रमाका पुष्यानक्षत्रमें प्रवेश।

प्रतिपुस्तक (सं० क्ली०) प्रतिरूप लिखित ग्रन्थ, किसी किताबकी नकल।

प्रतिपूजक (सं० त्रि०) प्रति-पूज-ण्वुल्। प्रतिरूप पूजाकारी, अभिवादनकरनेवाला।

प्रतिपूजन (सं० पु०) प्रतिपदं पूजनं प्रादिस०। १ दूसरेको पूजा करते देख उसीके अनुसार पूजा करना। २ आभिमुख्य द्वारा पूजन, अभिवादन, साहव सलामत।

प्रतिपूजा (सं० स्त्री०) प्रतिरूप पूजा, अभिवादन।

प्रतिप्रसूत (सं० त्रि०) प्रतिप्रसूते स्मेति प्रति प्र सू-क्त। १ प्रतिप्रसवविशिष्ट, जिसके विषयमें प्रतिप्रसव हो। २ पुनः सम्भावित।

प्रतिप्रस्थाता (हिं० पु०) प्रतिप्रस्थातृ देखो।

प्रतिप्रस्थातृ (सं० पु०) प्रति-प्र-स्था-तृच्। सोमयागीय ऋत्विग्भेद, सोमयाजी १६ ऋत्विजोंमेंसे छठां ऋत्विज।

प्रतिप्रस्थान (सं० क्ली०) प्रतिकूलं प्रस्थानं प्रादिसं। १ विरुद्धपक्षाश्रयण। (त्रि०) २ प्रतिकूल प्रस्थानयुक्त। ३ निग्राह्य।

प्रतिप्रहार (सं० पु०) प्रतिरूपः प्रहारः प्रादिस०। १ कृतप्रहारके अनुरूप प्रहार, मार पर मार। २ प्रतिघातभेद।

प्रतिप्राकार (सं० पु०) प्रतिरूपः प्राकारः। १ तुल्यरूप प्राचीर। २ दुर्गके बहिर्दिक्स्थ प्राचीर, दुर्गके बाहरकी दीवार।

प्रतिप्राभृत (सं० क्ली०) उपढौकन प्रत्यर्पण, रिशवत वापिस करना।

प्रतिप्राश् (सं० त्रि०) दूसरेका भोजन खा लेना।

प्रतिप्रास्थानिक (सं० त्रि०) १ प्रतिप्रस्थाताके कर्मसम्बन्धीय। २ प्रतिप्रस्थाताका कार्य।

प्रतिप्रिय (सं० क्ली०) प्रत्युपकार, वह उपकार जो किसी उपकारके बदले किया जाय।

प्रतिप्रैष (सं० पु०) प्रतिरूपः प्रैषः प्रादिस०। नियोजित कर्तृक नियोक्ताके प्रति पुनः प्रेरण।

प्रतिप्लवन (सं० क्ली०) पश्चादुल्लम्फन, पीछेकी ओर कूदना।

प्रतिफल ( सं० क्लो० ) प्रतिफलतीति प्रतिफल-अच्। १ प्रतिबिम्ब, छाया। २ परिणाम, नतीजा। ३ वह बात जो किसी बातका बदला देने या लेनेके लिये की जाय। ४ प्रत्युपकार।

प्रतिफलन ( सं० क्ली० ) प्रति फल-ल्युट्। १ प्रतिबिम्ब, परिछांही। २ सादृश्य, समानता।

प्रतिफला ( सं० स्त्री० ) वकुची, बावची।

प्रतिफलित ( सं० त्रि० ) प्रति-फल-क्त। प्रतिबिम्बित।

प्रतिफुल्लक ( सं० त्रि० ) प्रतिफुल्लति विकसतीति प्रति-फुल्ल-ण्वुल्। १ प्रफुल्ल। २ पुष्पयुक्त।

प्रतिबद्ध ( सं० त्रि० ) प्रति-बन्ध-क्त। १ प्रतिबन्धविशिष्ट, जिसमें किसी प्रकारका प्रतिबन्ध हो, जिसमें कोई रुकावट हो। २ जिसमें कोई बाधा डाली गई हो। ३ नियंत्रित।

प्रतिबन्ध ( सं० पु० ) प्रति-बन्ध-घञ्। १ कार्य प्रतिघात, बाधा, विघ्न। २ रोक, रुकावट, अटकाव। ३ प्रबन्ध, बंदोवस्त।

प्रतिबन्धक ( सं० पु० ) प्रतिबध्नातीति प्रति-बन्ध ण्वुल्। १ विटप, वृक्ष। ( त्रि० ) २ रोकनेवाला। ३ बाधा डालनेवाला।

प्रतिबन्धकता ( सं० स्त्री० ) १ रुकावट, रोक, अड़चन। २ विघ्न, बाधा।

प्रतिबन्धि ( सं० पु० ) प्रतिबध्नात्यनेनेति प्रतिबन्ध-इन्। अनिष्टान्तर प्रसञ्जक वाक्य, प्रतिबन्ध।

प्रतिबन्धिका ( सं० स्त्री० ) प्रतिबन्धक स्त्रियां टाप्, कापि अत-इत्वं। प्रतिबन्धक।

प्रतिबन्धु ( सं० पु० ) प्रतिरूपो बन्धुः प्रादिसमासः। बन्धु तुल्य दौहित्रादि, वह जो बन्धुके समान हो।

प्रतिबध्य ( सं० त्रि० ) प्रति-बन्ध-यत्। प्रतिबन्धनीय।

प्रतिबल ( सं० त्रि० ) प्रतिगतं बलमस्य। १ समर्थ, शक्त। २ शक्तिमें समान, बराबरकी ताकतवाला।

प्रतिबला ( सं० स्त्री० ) अतिबला, ककही नामका पौधा।

प्रतिबाणी ( सं० स्त्री० ) प्रतिरूपा वाणी। १ प्रत्युक्ति, प्रत्युत्तर। २ अनुपयुक्त। ३ असुविधाजनक। ४ अमनोमत।

प्रतिबाधक (सं० त्रि०) १ बाधा करनेवाला, रोकनेवाला। २ कष्ट पहुंचानेवाला।

प्रतिबाधन (सं० क्ली०) प्रति-बाध-ल्युट्। १ विघ्न, बाधा। २ पीड़ा, कष्ट।

प्रतिबाहु ( सं० पु० ) प्रतिगतो बाहुं। १ बांहका अगला भाग। २ पुराणानुसार श्वफल्कके एक पुत्र और अक्रूरके भाईका नाम।

प्रतिबिम्ब ( सं० पु० ) प्रतिरूपं बिम्बं प्रादिस०। १ प्रतिमा, मूर्त्ति। २ प्रतिच्छाया, परछाई, छाया। ३ दर्पण, शीशा। ४ चित्र, तस्वीर।

प्रतिबिम्बक ( सं० पु० ) परछांईके समान पोछे पीछे चलनेवाला।

प्रतिबिम्बन (सं० क्ली०) प्रतिबिम्ब नामधातु भावे ल्युट्। अनुकरण। स्वच्छपदार्थमें अनुरूप आकृति पतन।

प्रतिबिम्बवाद ( सं० पु० ) प्रतिबिम्बस्य वादः ६-तत्। वेदान्तका वह सिद्धान्त जिसके अनुसार यह माना जाता है, कि जीव वास्तवमें ईश्वरका प्रतिबिम्ब मात्र है।

वेदान्तदर्शन और ब्रह्म शब्द देखो।

प्रतिबिम्बित ( सं० त्रि० ) १ जिसका प्रतिबिम्ब पड़ता हो, जिसकी परछाँही पड़ती हो। २ वह जो परछाँही पड़नेके कारण दिखाई पड़ता हो। ३ जो कुछ अस्पष्ट रूपसे व्यक्त होता हो, जिसका आभास मिलता हो।

प्रतिबीज ( सं० क्ली० ) नष्ट बीज, जिसका बीज नष्ट हो गया हो। जिसकी उत्पन्न करनेकी शक्ति नष्ट हो गई हो।

प्रतिबुद्ध ( सं० त्रि० ) प्रति-बुध-कर्त्तरि क्त। १ जागरित, जागा हुआ। २ ज्ञात, जो जाना गया हो। ३ आलोचित, जिसकी आलोचना की गई हो। ४ उन्नत, जिसकी उन्नति हुई हो।

प्रतिबुद्धि (सं० स्त्री०) प्रति-बुध-क्तिच्। विपरीत बुद्धि, उलटी समझ।

प्रतिबोध ( सं० पु० ) प्रति-बुध भावे घञ्। १ जागरण, जागना। २ ज्ञान। ( त्रि० ) ३ जागरित, जागा हुआ। ४ ज्ञाता, जाननेवाला।

प्रतिबोधक ( सं० त्रि० ) प्रति-बोधयतीति प्रति-बुध-णिच्-ण्वुल्। १ तिरस्कारकारक, निन्दा करनेवाला। २ शिक्षक, शिक्षा देनेवाला। ३ प्रतिबोध करानेवाला। ४ जागरणकारी, जागनेवाला। ५ ज्ञान उत्पन्न करनेवाला।

प्रतिबोधन (सं० क्लो०) १ प्रबोधन, ज्ञान उत्पन्न कराना। (क्ली०) २ जागरण, जगाना।

प्रतिबोधवत् (सं० त्रि० प्रति-बोधः अस्त्यर्थे मतुप्, मस्य व। प्रतिबोधयुक्त।

प्रतिबोधिन् (सं० त्रि०) प्रति-बुध-भविष्यति-णिनि। १ भावि प्रतिबोधयुक्त। २ शास्त्र-प्रतिबोधी।

प्रतिबोधिपुत्र (सं० पु०) एक बौद्धाचार्य।

प्रतिभट (सं० पु०) प्रतिकूलो भटः प्रादि समासः। १ प्रतियोध, बराबरका योद्धा। २ वह जिससे युद्ध होता हो, मुकाबला करनेवाला। ३ शत्रु, वैरी, दुश्मन।

प्रतिभटता (सं० स्त्री०) शत्रुता, दुश्मनी, वैर।

प्रतिभय (सं० त्रि०) प्रतिगतं भयं यत्र। १ भयङ्कर। (क्ली०) २ प्रतिगतं भयं प्रादिस०। २ भय, डर।

प्रतिभर्त्ति (सं० स्त्री०) पिता माताका भरणपोषण।

प्रतिभा (सं० स्त्री०) प्रति-भाति शोभते इति प्रति-भा-कप्-टाप्। १ बुद्धि, समझ। २ प्रत्युत्पन्नमतित्व, वह असाधारण मानसिक शक्ति जिसकी सहायतासे मनुष्य आपसे आप, विशेष प्रयत्न किये विना ही किसी काममें बहुत अधिक योग्यता प्राप्त कर लेता और दूसरोंसे आगे बढ़ जाता है। ३ दीप्ति, चमक। सादृश्य, समानता।

प्रतिभाकूट (सं० पु०) एक बोधिसत्वका नाम।

प्रतिभाग (सं० क्ली०) १ वह फल जो प्रत्येक मनुष्य राजाके व्यवहारके लिये उन्हें देता है। २ प्रत्येक भाग।

प्रतिभागशस् (सं० अव्य०) प्रत्येक भाग।

प्रतिभात (सं० त्रि०) प्रति-भा-कर्त्तरि-क्त। १ ज्ञानमें बहता हुआ। २ प्रदीप्तियुक्त, जगमगाता हुआ।

प्रतिभान (सं० क्ली०) प्रति-भा-ल्युट्। १ बुद्धि, समझ। २ प्रभा, चमक।

प्रतिभानवत् (सं० त्रि०) प्रतिभान अस्त्यर्थे मतुप् मस्य व। प्रतिभानयुक्त।

प्रतिभानु (सं० पु०) सत्यभामाके गर्भसे उत्पन्न श्रीकृष्ण-के एक पुत्रका नाम।

प्रतिभान्वित सं० त्रि०) प्रतिभया अन्वितः। १ प्रगल्भ, प्रतिभाशाली। २ प्रत्युत्पन्नमतियुक्त। (पु०) ३ श्रीकृष्ण-के ६४ प्रकारके मुख्य गुणोंमेंसे एक गुण।

प्रतिभामुख (सं० त्रि०) प्रतिभान्वितं मुखमस्य। प्रगल्भ, प्रतिभाशाली।

प्रतिभावत् (सं० त्रि०) प्रतिमा विद्यतेऽस्य मतुप् मस्य व। १ प्रतिभान्वित, प्रतिभाशाली। २ दीप्तिमान्, चमकदार।

प्रतिभावान् (हिं० वि०) प्रतिभावत देखो।

प्रतिभाशाली सं० वि०) प्रतिभावाला, जिसमें प्रतिभा हो।

प्रतिभाषा (सं० स्त्री०) १ उत्तर, जवाब। २ वह जो किसी उत्तरके उत्तरमें कहा जाय, प्रत्युत्तर। ३ वादीका कथन, मुद्दईका बयान।

प्रतिभास (सं० पु०) प्रति भास-भावे-घञ्। १ प्रकाश, चमक। २ आकृति। ३ भ्रम, धोखा। कर्त्तरि अच्। ४ प्रकाशमान।

प्रतिभासन (सं० क्ली०) प्रति-भास-ल्युट्। प्रकाशन।

प्रतिभासम्पन्न (सं० त्रि०) प्रतिभाशाली, जिसमें प्रतिभा हो।

प्रतिभाहानि (सं० पु०) प्रतिभायाः हानिः। बुद्धिनाश।

प्रतिभिन्न (सं० त्रि०) विभक्त, जो अलग हो गया हो।

प्रतिभू (सं० पु०) प्रतिरूपः प्रतिनिधिर्वा भवतीति प्रति-भू (भुवः सञ्ज्ञान्तरयोः। पा ३।२।१३६) इति क्विप्। लग्नक, व्यवहार-शास्त्रमें वह व्यक्ति जो ऋण देनेवाले (उत्तमर्ण)-के सामने ऋण लेनेवाले (अधमर्ण)-की जमानत करे, जामिन।

याज्ञवल्क्यसंहितामें प्रतिभूका विषय इस प्रकार लिखा है—

"दर्शने प्रत्यये दाने प्रतिभाव्यं विधीयते।
आद्यौ तु वितथे दाप्या वितरस्य सुता अपि॥"

(याज्ञ० २।५४)

दर्शन, प्रत्यय और दान इन तीन कार्योंमें जामिनकी जरूरत पड़ती है। अर्थात् विचारपतिके निकट आप इसे छोड़ दें, 'जरूरत पड़ने पर मैं इसे हाजिर कर दूंगा' ऐसे दर्शनका तथा किसी महाजनको कहे, 'आप इसे ऋण दें, यह आपको धोखा नहीं देगा, बड़ा विश्वासी है' ऐसे विश्वासका एवं 'वह यदि नहीं देगा, तो मैं दूंगा' ऐसे दानका यही तीन प्रकारका प्रतिभूत्व विहित हुआ है। इनमेंसे दर्शन और विश्वास सम्बन्धीय प्रतिभू-की बात यदि ठीक न हो अर्थात् ये दोनों यदि पीछे

छूट जांय, तो महाजनका रुपया इन्हीं दोनोंको देना पड़ेगा। परन्तु यदि इसी बीच उनकी मृत्यु हो जाय, तो उनके पुत्र उस ऋणके दायी नहीं हो सकते। जिसके लिये प्रतिभू हुए थे, वह यदि ऋण परिशोध न करे, तो उन्हें ही उत्तमर्णका ऋण परिशोध करना होगा उनकी मृत्यु होने पर उनके लड़के ऋणशोध करेंगे। दर्शन और प्रत्ययके प्रतिभुओंकी मृत्यु पर उनके लड़के यदि जामिनके अनुरूप कार्य न कर सके, तो उन्हें कोई पाप नहीं होगा। परन्तु दानके प्रतिभूका पुत्र यदि ऋण परिशोध न करें, तो वह अवश्य पापभागी होता है। यदि बहुतसे आदमी अंशका निर्देश न करके किसी एकके प्रतिभू हों, तो उसी प्रकार विशेष अंशका निर्देश न करके सभी मिल कर अधमर्णके अभिप्रायानुसार ऋण-शोध करनेको बाध्य हैं। प्रतिभूके सामने उत्तमर्ण जो कुछ देगा, अधमर्ण-प्रतिभूको उसका दूना लगा कर देना होगा। परन्तु स्त्री-पशुका अधमर्ण स्त्री-पशुप्रदान-कारी प्रतिभूको सवत्स स्त्रीपशु देवे। इसी प्रकार धान्य-के अधमर्णको उसे (प्रतिभूको) तिगुना धान, वस्त्रके अधमर्णको चौगुना वस्त्र और रसके अधमर्णको अठ-गुना रस देना चाहिये। (याज्ञवल्क्यसं० २ अ०)

इसका विस्तृत विवरण मनुके अष्टम अध्यायमें देखो।

प्रतिभेद (सं० पु०) प्रति-भिद-घञ्। १ प्रभेद, अन्तर, फर्क। २ आविष्कार।

प्रतिभेदन (सं० क्ली०) प्रति-भिद-भावे ल्युट्। १ नेत्रादि-का उत्पाटन, आंख आदिका निकालना। २ विभाग करना। ३ भेद उत्पन्न करना, खोलना।

प्रतिभोग (सं० पु०) प्रति-भुज-घञ्। उपभोग।

प्रतिम (सं० त्रि०) प्रतिमातीति प्रति-मा-क (आतश्चोप-सर्गे। पा ३।१।१३६) सदृश, समान। इस शब्दका व्यवहार केवल यौगिकमें, शब्दके अन्तमें होता है। जैसे, मेघप्रतिम अर्थात् मेघके समान।

प्रतिमण्डक (सं० पु०) शालक रागका एक भेद।

प्रतिमण्डल (सं० त्रि०) प्रतिरूपं मण्डलं, प्रादिसमासः। सूर्यादि मण्डलकी परिधि, सूर्य आदि चमकते हुए ग्रहोंका घेरा।

प्रतिमत्स्य (सं० पु०) जाति तथा तन्नामक देशवासी।

प्रतिमन्त्रण (सं० क्ली०) उत्तर देना, जवाब देना।

प्रतिमर्श (सं० पु०) शिरोवस्तिभेद, एक प्रकारकी शिरो वस्ति जो नस्यके पांच भेदोंके अन्तर्गत है। सुश्रुतमें लिखा है,—औषध अथवा औषधके साथ पकाये हुए घीको नाकके नथनों द्वारा ऊपर चढ़ानेका नाम नस्य है। यह नस्य दो प्रकारका है, शिरोविरेचन और स्नेहन। इन दोनोंके भी फिर पांच भाग किये गये हैं, यथा—नस्य, शिरोविरेचन, प्रतिमर्श, अवपीड़ और प्रधमन। इस प्रति-मर्शका चौदह समयमें प्रयोग किया जा सकता है। यथा—प्रातःकाल सो कर उठनेके समय दतुवन करनेके बाद, घरसे बाहर निकलनेके समय, मलमूत्र परित्यागके बाद, कवलग्रहण और अञ्जनप्रयोगके बाद, व्यायाम, व्यवसाय वा पथभ्रमणके बाद, अभुक्तकालमें, वमन और दिवा-निद्राके उपरान्त और सायंकालमें। ये चौदह प्रतिमर्श-के उपयुक्त समय माने गये हैं। इनमेंसे प्रातःकाल सो कर उठनेके समय इसका सेवन करनेसे नाकका मल निकल जाता है और मन प्रफुल्ल रहता है। दतुवन करने-के बाद सेवन करनेसे दांत मजबूत होते और मुंहकी दुर्गन्ध नष्ट होती है। घरसे बाहर निकलनेके समय सेवन करनेसे धूली और धुआं आदि नाकमें घुस नहीं सकते। मलमूत्र त्यागके बाद सेवन करनेसे आंखोंकी ज्योति बढ़ती है। अभुक्तकालमें सेवन करनेसे स्रोतपथ-की विशुद्धिता और लघुता; वमनके बाद सेवन करनेसे स्रोतपथसंलग्न श्लेष्मा परिष्कृत हो कर अन्नमें रुचि; दिवानिद्राके बाद सेवन करनेसे निद्राजन्य गुरुत्व और मलनाश तथा चित्तकी एकाग्रता; सायंकालमें सेवन करनेसे सुखसे निद्रा और उत्तम प्रबोध होता है। भिन्न भिन्न समयके प्रतिमर्शका भिन्न भिन्न परिणाम बत-लाया गया है।

प्रतिमल्ल (सं० पु०) प्रतिकूलो मल्लः प्रादिसमासः। प्रति-योध, शत्रुता, विरोध।

प्रतिमा (सं० स्त्री०) प्रतिमीयते इति प्रति-मा-अङ्, तत-टाप्। १ अनुकृति, किसीकी वास्तविक अथवा कल्पित आकृतिके अनुसार बनाई हुई मूर्त्ति या चित्र। २ गज-दन्तबन्ध, हाथियोंके दांत परका पीतल या तांबे आदिका बन्धन। ३ प्रतिबिम्ब, छाया। ४ मट्टी, पत्थर या

धातु आदिको बनी हुई देवताओंकी मूर्त्ति। पर्याय—प्रतिमान, प्रतियातना, प्रतिविम्ब, प्रतिच्छाया, अर्च्चा, प्रतिकृति, प्रतिच्छन्द, प्रतिनिधि, प्रतिकाय, प्रतिरूप।

"गिरिपृष्ठे तु सा तस्मिन् स्थिता स्वसितलोचना।
विभ्राजमाना शुशुभे प्रतिमेव हिरण्मयी॥"
(महाभारत १।१७।२७)

शास्त्रीय प्रमाणके अनुसार मृत्तिका, शिला और स्वर्णादि द्वारा देवताकी प्रतिमूर्त्ति बनानी चाहिये। यह प्रतिमा व्यक्त और स्थापितके भेदसे दो प्रकारका है। जो स्वयमुत्पन्न है, वही व्यक्त है और जिसे मट्टी आदि द्वारा बना कर मन्त्र द्वारा प्रतिष्ठित करते हैं, उसका नाम स्थापित प्रतिमा है।

किस देवताको कैसी आकृति और उसके अङ्गप्रत्यङ्गादिका कैसा परिमाण होना चाहिये, इसका विस्तृत विवरण मत्स्यपुराणके प्रतिमालक्षण नामक २३२, २३३ और २३४ अध्यायमें लिखा है। विस्तार हो जानेके भयसे यहां नहीं दिया गया।

देवीपुराणके मतसे,—एक दिन देवराज इन्द्रने ब्रह्मासे प्रतिमाकी आराधनाके विषयमें कुछ प्रश्न किये। इस पर ब्रह्मा, प्रधान प्रधान देवताओंने प्राचीनकालमें जिस जिस देवताकी आराधना करके जैसा जैसा वैभव प्राप्त किया था, उसके सम्बन्धमें इस प्रकार कहने लगे,—"हे देवेश! पहले शम्भुने अक्षमाला धारण करके मन्त्रशक्तिमयी देवीकी आराधना की। इसीसे वे सर्वोके ईश्वर हुए हैं। मैं शैलमयी देवीकी पूजा करता हूं, इस कारण यह सुदुर्लभ ब्रह्मत्व मुझे प्राप्त हुआ है। विष्णु हमेशा इन्द्रनीलमयी देवीको अर्चना करते हैं, अतः उन्होंने सनातन ब्रह्मत्व प्राप्त किया। इसी प्रकार विश्वदेवगणने रौप्यमयी देवीकी, वायुने पित्तलमयीकी, वसुगणने कांस्यमयीकी, दोनों अश्विनीकुमारने पार्थिवमयीकी, वरुणने स्फटिकमयीकी, अग्निने अन्नमयीकी, दिवाकरने ताम्रमयीकी, चन्द्रने मुक्तामयीकी, पन्नगगणने प्रवालमयीकी, असुरगण और राक्षसगणने कृष्णलौहमयीकी, पिशाचगणने पित्तल और सीसकमयीकी तथा मातृकागणने वज्रलोहमयी देवीकी भक्तिपूर्वक आराधना करके परम वैभव प्राप्त किया था। अतएव हे इन्द्र! यदि तुम भी परम गति पाना चाहो, तो मणिमयी प्रतिमाका निर्माण करके शिवादेवीकी आराधना करो। इससे तुम्हारे सभी अभीष्ट सिद्ध हो सकते हैं।

उक्त सभी प्रतिमाको सब प्रकारके प्रस्तर, शुभमय काष्ठगृह और वलभीयुक्त मण्डपमें स्थापन करना ही प्रशस्त है। प्रतिमाको स्थापित करते समय पहले गन्ध, पुष्प, धूप, दीप और माल्य आभरणादि द्वारा पहले उनका अधिवास करके पीछे नाना प्रकारकी वेदध्वनि, वादित्र और स्तोकएठध्वनिके साथ स्थापन करना होता है। इस प्रकार कहे गये उपकरणादि द्वारा जो व्यक्ति प्रतिमाकी स्थापना करते हैं, वे परलोकमें अजस्र सुख लाभ करते हैं।

अग्निपुराणके मतसे,—भगवान्ने कहा है, कि मैं क्रियावानोंकी अग्निमें, मनीषियोंके हृदयमें, स्वल्पबुद्धिवालोंकी प्रतिमामें और ज्ञानियोंमें सब जगह विराजमान हूं। अर्थात् क्रियानिष्ठ व्यक्ति अग्निमें, मनीषी हृदयमें और ज्ञानिगण सभी जगह मेरे अस्तित्वको कल्पना करके दर्शन पाते हैं।

"अग्नौ क्रियावतामस्मि हृदि चाहं मनीषिणाम्।
प्रतिमास्वल्पबुद्धीनां ज्ञानिनामस्मि सर्वतः॥"
(अग्निपु०)

सुवर्ण, रजत, ताम्र, रत्न, प्रस्तर, काष्ठ, लौह और सीसक साधारणतः इन्हीं सब धातुओंकी सुन्दर प्रतिमा बना कर पूजा करना प्रशस्त है।

लक्षणान्वित मनोहर प्रतिमा बना कर मानव यदि पूजा करे, तो उसे अक्षय विष्णुलोकमें स्थान मिलता है।

"प्रतिमां लक्षणवतीं यः कुर्यात्स्वैव मानवः।
केशवस्य परं लोकमक्षयं प्रतिपद्यते॥" (अग्निपु०)

प्रतिमाको गढ़ कर उनकी पूजा करनेका कारण तन्त्रमें इस प्रकार लिखा है—

"चिन्मयस्याप्रमेयस्य निष्कलस्याशरीरिणः।
साधकानां हितार्थाय ब्रह्मणो रूपकल्पना॥"

साधकोंकी सुविधाके लिये ही उस चिन्मय, अप्रमेय, निष्कल और अशरीरी ब्रह्मका रूप कल्पित होता है।

५ तौलनेका बाट, बटखरा। ६ साहित्यका एक अलङ्कार। इसमें किसी मनुष्य पदार्थ या व्यक्तिकी स्थापनाका वर्णन होता है।

प्रतिमान ( सं० क्ली० ) प्रतिमीयतेऽनेनेति प्रति-मा-ल्युट् । १ प्रतिबिम्ब, परछांही । २ हाथीके दोनों बड़े दांतोंके बीचका स्थान । ३ सादृश्य, समानता, बराबरी । ४ हस्तीका ललाटदेश, हाथीका मस्तक । ५ दृष्टान्त, उदाहरण । ६ प्रतिनिधि ।

प्रतिमाया ( सं० क्ली० ) पठ्यमान कवितावली । स्मरणशक्तिका परिचय देनेके लिये जो सब कविताएं पढ़ी जाती हैं उन्हें प्रतिमाया कहते हैं । २ प्रतिरूप माया ।

प्रतिमार्गक ( सं० पु० ) प्रतिदिशं मार्गो गमनपन्था यस्य । १ पुरविशेष । २ प्रत्येक मार्ग ।

प्रतिमाला ( सं० स्त्री० ) स्मरणशक्तिका परिचय देनेके लिये दो आदमियोंका एक दूसरेके पीछे लगातार श्लोक वा कविता पढ़ना । कभी कभी एकके श्लोकका अन्तिम अक्षर ले कर दूसरा उसी अक्षरसे आरम्भ करनेवाला श्लोक पढ़ता है । इसे अंत्याक्षरी कहते हैं । जो आगे नहीं कह सकता, उसकी हार समझी जाती है ।

प्रतिमास ( सं० अव्य० ) मासे मासे प्रतिमासमित्यव्ययीभावः । प्रत्येक मास, हर माह ।

प्रतिमास्य ( सं० पु० ) जनपद और तज्जनपदवासी जातिविशेष ।

प्रतिमित्र ( सं० पु० ) नृपभेद । २ प्रत्येक मित्र ।

प्रतिमुकुल ( सं० अव्य० ) प्रत्येक मुकुल या कली ।

प्रतिमुक्त ( सं० त्रि० ) प्रतिमुच्यते स्मेति प्रति-मुच-क्त । १ परिहित वस्त्रादि, पहना हुआ कपड़ा । २ परित्यक्त, जिसका त्याग कर दिया गया हो । ३ बद्ध, जो बंधा हुआ हो । ४ प्रतिनिवृत्त, जो रोक दिया गया हो । ५ विच्युत, जो अलग कर दिया गया हो । ६ प्रत्यर्पित, जो फिरसे दिया गया हो ।

प्रतिमुख ( सं० क्ली० ) साहित्यदर्पणोक्त नाटकाङ्ग सन्धिभेद, नाटककी पांच अङ्गसंधियोंमेंसे एक ।

"मुखं प्रतिमुखं गर्भो विमर्ष उपसंहृतिः ।
इति पञ्चास्य भेदाः स्युः क्रमाल्लक्षणमुच्यते ॥"
( साहित्यद० ६ अ० )

मुख, प्रतिमुख, गर्भ, विमर्ष और उपसंहृति यही पांच नाटककी अङ्गसन्धि हैं । नाटकके प्रतिमुखमें लास, परिसर्प, विधूत, तापन, नर्म, नर्मद्युति, प्रगमन, विरोध, पर्युपासन, पुष्प, वज्र, उपन्यास और वर्णसंहार ये सब प्रतिमुखके अङ्ग हैं अर्थात् जहां प्रतिमुख वर्णित होगा वहां इन सब विषयोंकी वर्णना करनी होगी । रतिभोगार्थ इच्छाका नाम विलास है ।

"समीहा रतिभोगार्था विलास इति कथ्यते ।"
( साहित्यद० )

इसका उदाहरण—

"कामं प्रिया न सुलभा मनस्तु तद्भावदर्शनाश्वासि ।"
( शकुन्तला )

प्रिया सुलभा नहीं है, तिस पर भी मन उसे देखनेका नितान्त अभिलाषी है । यहां रतिभोगार्थ इच्छाका वर्णन हुआ है, इसीसे यह विलास हुआ ।

२ पश्चाद्भाग, किसी चीजका पीछला भाग ।

प्रतिमुद्रा ( सं० स्त्री० ) नामाङ्कित मोहरकी छाप ।

प्रतिमुहूर्त्त ( सं० अव्य० ) प्रत्येक मुहूर्त्त, अनवरत, लगातार ।

प्रतिमूर्त्ति (सं० स्त्री०) प्रतिरूपा मूर्त्तिः प्रादिस० । देवादिमूर्त्ति, आकृति, छवि ।

प्रतिमूषिका ( सं० स्त्री ) इन्दुरविशेष, एक प्रकारका चूहा ।

प्रतिमोक्ष ( सं० पु० ) मोक्षप्राप्ति ।

प्रतिमोक्षण ( सं० क्ली० ) १ मोक्षप्राप्ति । २ मोचन ।

प्रतिमोचन ( सं० क्ली० ) प्रति-मुच्-ल्युट् । १ बन्धनमोचन, बन्धनसे मुक्त करना । २ निर्यातन । ३ परिधान ।

प्रतियत्न ( सं० पु० ) प्रतियत्यते इति प्रति-यत् प्रश्ने (यजयाच यतविच्छप्रच्छरक्षो नङ् । पा ३।३।९०) इति नङ् । १ लिप्सा, लालच । २ उपग्रह । ३ निग्रहादि । ४ बन्दी, कैदी । ५ संस्कार । ६ गुणान्तराधानरूप संस्कार । ७ ग्रहणादि । ८ रचना ( त्रि० ) ९ प्रयत्नयुक्त ।

प्रतियातन ( सं० क्ली० ) प्रति-यात-ल्युट् । वैरनिर्यातन ।

प्रतियातना ( सं० स्त्री० ) प्रतियात्यतेऽनया इति प्रति-यत-णिच् (ण्यासश्रन्थोयुच । पा ३।३।१०७) इति युच् ततष्टाप् । १ प्रतिमा, मूर्त्ति । २ तुल्यरूप यातना ।

प्रतियान ( सं० क्ली ) प्रति-या-ल्युट् । प्रतिगमन, लौटना, वापिस आना ।

प्रतियायिन् ( सं० त्रि० ) प्रति-या-भविष्यति गम्यादित्वात् णिनि । भावियानयुक्त, भविष्यत् यानयुक्त ।

प्रतियुद्ध ( सं० क्ली० ) प्रतिरूपं युद्धं प्रादिसमासः । अनुरूपयुद्ध, बराबरीकी लड़ाई ।

प्रतियूथप ( सं० पु० ) तुल्यरूप यूथपति ।

प्रतियोग ( सं० पु० ) प्रति युज्यते इति प्रति-युज-भावे घञ् । १ विरोधविपक्षता, शत्रुता, दुश्मनी । २ विरुद्ध-सम्बन्ध, विरोधी पदार्थोंका संयोग । ३ पुनरुद्योग, वह उद्योग जो फिरसे किया जाय । ४ मारक, वह जिससे किसी पदार्थका परिणाम नष्ट हो जाय ।

प्रतियोगिक ( सं० त्रि० ) १ प्रतियोगयुक्त । २ निकट सम्बन्धयुक्त ।

प्रतियोगिता ( सं० स्त्री० ) प्रतियोगिनः भावः, प्रतियोगि-भावे-तल्-स्त्रियां टाप् । १ प्रतिद्वन्द्विता, चढ़ा-ऊपरी । २ विरोध, शत्रुता ।

प्रतियोगितावच्छेदक ( सं० त्रि० ) प्रतियोगितावच्छिन्न धर्म, जिसमें प्रतियोगिता हो, ऐसा धर्म ।

प्रतियोगिन् ( सं० पु० ) प्रतिरूपं युज्यते इति प्रति-युज-घिनुण् । १ विरोधी, वैरी । २ हिस्सेदार, शरीक । ३ सहायक, मददगार । ४ साथी । ५ बराबरवाला, जोड़का । ( त्रि० ) ६ मुकाबलेका, बराबरीका । ७ मुकाबला करने-वाला, सामना करनेवाला ।

प्रतियोद्धा ( हिं० पु० ) १ शत्रु, विरोधी । २ मुकाबलेका लड़नेवाला ।

प्रतियोद्धृ ( सं० त्रि० ) प्रति-युध-तृच् । प्रतिरूप योद्धा । प्रतियोद्धा देखो ।

प्रतियोध ( सं० पु० ) प्रति-युध-घञ् । प्रतिभट, प्रतिरूप-योद्धा ।

प्रतियोनि ( सं० अव्य० ) १ प्रत्येक योनि । २ उत्पत्तिके अनुरूप ।

प्रतिर ( सं० त्रि० ) जठरमें चिरकालावस्थान, जो सदाके लिये पेटमें रहता है ।

प्रतिरक्षण ( सं० पु० ) रक्षा,हिफाजत ।

प्रतिरथ ( सं० पु० ) प्रतिकूलो रथो यस्य, प्रादिसमासः । १ प्रतियोध, बराबरीका लड़नेवाला । २ पुराणानुसार यदुवंशी वभ्राश्वके पुत्रका नाम ।

प्रतिरम्भ ( सं० पु० ) प्रतिलम्भ, लाभ ।

प्रतिरव ( सं० क्ली० ) प्रतिरुवन्ति प्रति-रु-कर्त्तरि अच् । १ प्राण । २ प्रतिकूल शब्द ।

प्रतिराज ( सं० पु० ) प्रतिपक्ष नृपति, विपक्ष राजा ।

प्रतिराजन् ( सं० पु० ) विपक्ष राजा ।

प्रतिरात ( सं० अव्य० ) प्रत्येक रात ।

प्रतिराध ( सं० पु० ) १ बाधा, विघ्न ।

प्रतिरुद्ध ( सं० त्रि० ) प्रति-रुध-क्त । १ अवरुद्ध, रुका हुआ । २ निवारित, अटका हुआ ।

प्रतिरूप ( सं० क्ली० ) प्रतिगतं प्रतिकृतं वा रूपमिति प्रादि समासः । १ प्रतिमा, मूर्त्ति । २ महाभारतके अनुसार एक दानवका नाम । ३ चित्र, तस्वीर । ४ मेरुसावर्णिकी दुहिता । (त्रि०) प्रतिगतं रूपमस्य । ५ अनुरूप, एक-सा ।

प्रतिरूपक ( सं० क्ली० ) प्रतिरूप-स्वार्थे-कन् । प्रतिबिम्ब ।

प्रतिरूप्य ( सं० क्ली० ) समरूपता, तुल्यरूपता ।

प्रतिरोद्धा ( हिं० वि० ) १ विरोधी, शत्रुता करनेवाला । २ बाधा डालनेवाला, रोकनेवाला ।

प्रतिरोद्धृ ( सं० त्रि० ) प्रति-रुध तृण् । प्रतिरोद्धा देखो ।

प्रतिरोध ( सं० पु० ) प्रतिरुध्यतेऽनेनेति प्रति-रुध-करणे घञ् । १ तिरस्कार । २ निरोध । ३ प्रतिबिम्ब । प्रति-रुध-कर्त्तरि अच् । ४ सत्प्रतिपक्ष ।

प्रतिरोधक ( सं० पु० ) प्रतिरुणद्धि प्रतिरुध्य चौर्यं करो-तीति प्रति-रुध-ण्वुल् । १ प्रतिबन्धक, रोकने या बाधा-डालनेवाला । २ हठचौर, चोर, ठग, डाकू आदि ।

प्रतिरोधन ( सं० क्ली० ) प्रति-रुध-ल्युट् । प्रतिरोध, प्रतिरोध करनेको क्रिया या भाव ।

प्रतिरोधित ( सं० त्रि० ) प्रति-रुध-णिच्-क्त । १ निवा-रित, जो रोका गया हो । २ व्याहत, जिसमें बाधा डाली गई हो ।

प्रतिरोधिन् ( सं० पु० ) प्रतिरुणद्धीति प्रति-रुध-णिनि । १ प्रतिबन्धक, रोकने या बाधा डालनेवाला । २ चोर, डकैत आदि ।

प्रतिलक्षण ( सं० क्ली० ) चिह्न, सबूत ।

प्रतिलभ्य ( सं० पु० ) प्रति-लभ-यत् । प्राप्तियोग्य, वह जो पाने लायक हो ।

प्रतिलम्भ (सं० पु०) प्रति-लम्भ-भावे-घञ् । लाभ, प्राप्ति ।

प्रतिलाभ ( सं० पु० ) प्रति-लभ-घञ् । १ लाभ, प्राप्ति । २ शालक रागका एक भेद ।

प्रतिलिङ्ग ( सं० अव्य ) प्रत्येक लिङ्ग ।

प्रतिलिपि ( सं० स्त्री० ) लेखकी नकल, किसी लिखी हुई चीजकी नकल ।

प्रतिलोम ( सं० त्रि० ) प्रतिगतं लोम आनुकुल्यं । अच् प्रत्यन्व-पूर्वात् सामलोम्नः । पा ५।४।७५। इति समासान्तोऽच् प्रत्ययः । १ विपरीत, प्रतिकूल । २ विलोम, जो नीचेसे ऊपरकी ओर गया हो, जो सीधा न हो । ३ नीच ।

प्रतिलोमक ( सं० पु० ) प्रतिलोम स्वार्थे कन् । १ विपरीत, प्रतिकूल । २ लोमका विपरीत ।

प्रतिलोमज (सं० त्रि०) प्रतिलोमात् जायते इति प्रतिलोम-जन्-ड । १ नीचवर्णके पुरुष और उच्च वर्णकी कन्यासे उत्पन्न सन्तान । यह जाति अति निकृष्ट होती है ।

"संकीर्णयोनयो ये तु प्रतिलोमानुलोमजाः ।
अन्योन्यव्यतिषक्ताश्च तान् प्रवक्ष्याम्यशेषत ॥"
(मनु १० अ०)

मनुमें लिखा है, कि परस्परकी आसक्तिवशतः सङ्कर जातिकी उत्पत्ति होती है । यह सङ्कर जाति अनलोमज और प्रतिलोमज है । इस सङ्कर जातिमें चण्डाल, सूत, वैदेह, आयोगव, मागध और क्षत्ता ये छः प्रतिलोमज सङ्करवर्ण हैं । सूत क्षत्रिय पिता और ब्राह्मणी मातासे, वैदेहिक वैश्य पिता और ब्राह्मणी मातासे, चाण्डाल शूद्र पिता और ब्राह्मणी मातासे, मागध वैश्य पिता और क्षत्रिया मातासे, क्षत्ता शूद्र पिता और क्षत्रिया मातासे तथा आयोगव जाति शूद्र पिता और वैश्या मातासे उत्पन्न हुई है । इन लोगोंको पितृकार्यका अधिकार नहीं है । ये सभी जातियां नराधम हैं । (मनु १० अ०)

विष्णुसंहितामें लिखा है, प्रतिलोमा स्त्रीसे उत्पन्न पुत्र आर्यसमाजमें निन्दित हैं । इन सब जातियोंमेंसे आयोगवोंकी वृत्ति रङ्गावतरण, पुक्कसों (क्षत्ता)की व्याधत्व, मागधोंकी स्तवपाठ, चण्डालोंकी वध्यवध अर्थात् जल्लादका कार्य, वैदेहिकोंकी स्त्रीरक्षा और स्त्रीजीवन तथा सूतोंकी वृत्ति अश्वसारथ्य निर्द्धारित हुई है। ग्रामके वहिर्भागमें वास और मृतव्यक्तिका वस्त्र पहनना ही चण्डालोंका विशेषत्व है । ( विष्णु० १६ अ० )

प्रतिलोमतस् ( सं० अव्य० ) प्रतिलोम-तस् । प्रतिलोम क्रमसे, प्रतिलोमरूपसे ।

प्रतिलोमविवाह ( सं० पु० ) वह विवाह जिसमें पुरुष नीच वर्णका और स्त्री उच्च वर्णकी हो ।

प्रतिवक्तव्य ( सं० त्रि० ) प्रति-वच-तव्य । प्रत्युत्तर योग्य, जवाव देने लायक ।

प्रतिवचन ( सं० क्ली० ) प्रतिरूपं वचनं प्रादिसमासः । १ प्रतिवाक्य । २ उत्तर । ३ विरुद्धवाक्य । ४ प्रतिनिर्देश ।

प्रतिवचस् ( सं० क्ली० ) प्रतिरूपं वचः । प्रत्युत्तर, जवाब ।

प्रतिवत् ( सं० त्रि० ) प्रति अस्त्यर्थे मतुप् मस्य व । प्रतिशब्दयुक्त ।

प्रतिवत्सर ( सं० अव्य० ) प्रति वर्ष, हर साल ।

प्रतिवन ( सं० अव्य० ) प्रत्येक वनमें ।

प्रतिवर्णिक ( सं० त्रि० ) १ अनुरूप वर्णसम्बन्धी । २ तुल्यवर्णयुक्त ।

प्रतिवर्त्तन ( सं० क्ली० ) प्रति-वृत-ल्युट् प्रत्यागमन, लौटना, वापिस आना ।

प्रतिवर्त्मन् ( सं० त्रि० ) भिन्न पथावलम्वी, प्रतिकूल-प्रथानुचारी ।

प्रतिवर्द्धिन् ( सं० त्रि० ) प्रति-वृध-णिनि । तुल्यवलशाली, अपने जोड़का ।

प्रतिवसति ( सं० अव्य० ) प्रत्येक गृहमें, घर घरमें ।

प्रतिवसथ ( सं० पु० ) ग्राम, गांव ।

प्रतिवस्तु ( सं० स्त्री० ) प्रतिरूपं वस्तु प्रादिसमासः । तुल्यरूप वस्तु, एक-सा पदार्थ ।

प्रतिवस्तूपमा ( सं० स्त्री० ) अर्थालङ्कारभेद, वह काव्यालङ्कार जिसमें उपमेय और उपमानके साधारण धर्मका वर्णन अलग अलग वाक्योंमें किया जाय । इसका लक्षण—

"प्रतिवस्तूपमा सा स्याद्वाक्ययोर्गम्यसाम्ययोः ।
एकोऽपि धर्मः सामान्यो यत्र निर्दिश्यते पृथक् ॥"
(साहित्यद० १०।१६३)

उदाहरण—"धन्यासि वैदर्भि गुणैरुदारैर्यया समाकृष्यत नैषधोऽपि इतः स्तुतिः कात्वलु चन्द्रिकाया यदब्धिमप्युत्तरलीकरोति॥" (साहित्यद० १० प०)

हे वैदर्भि! तुम धन्य हो, क्योंकि उदार गुण-समूह द्वारा तुमने नलको भी आकृष्ट किया है। चन्द्रिका यदि समुद्रको तरङ्ग कुला कर डाले, तो इसमें उसकी तारीफ ही क्या! अर्थात् तुम्हारे गुणसे नल राजा आकृष्ट होंगे, इसमें और आश्चर्य ही क्या! यहां पर उत्तरलीकरण और समाकर्षण दोनों ही एक हैं; परन्तु भिन्न वाक्य द्वारा निर्दिष्ट होनेके कारण प्रतिवस्तूपमा अलङ्कार हुआ। यह अलङ्कार मालाकार है, अर्थात् दो वाक्य न हो कर यदि विभिन्न शब्द द्वारा अनेक वाक्यगत एकीकारण हो, तो भी प्रतिवस्तूपमा अलङ्कार होगा।

प्रतिवहन (सं० क्ली०) प्रति-वह-ल्युट्। विरुद्धदिशामें जाना, उलटी ओर ले जाना।

प्रतिवाक्य (सं० क्ली०) १ प्रतिरूप वाक्य। २ प्रतिध्वनि। ३ उत्तर प्रत्युत्तर।

प्रतिवाच् (सं० स्त्री०) प्रतिरूपा वाक्। उत्तर, जवाब।

प्रतिवाणि (सं० स्त्री०) प्रतिरूपा वाणिः प्रादिस०। १ उत्तर, जवाब। २ प्रतिकूल वाक्य। ३ समानार्थं वाक्य। ४ प्रतिध्वनि।

प्रतिवात (सं० त्रि०) प्रतिगतः वातो यतः, प्रादिसमासः। १ जिस ओरसे वायु आती हो। २ वाताभिमुख्य, वायुका प्रतिकूल। (पु०) ३ विल्व वृक्ष, वेलका पेड़।

प्रतिवाद (सं० पु०) प्रति-वद्-भावे-घञ्। १ वह वात जो किसी दूसरी वात अथवा सिद्धान्तका विरोध करनेके लिये कही जाय, विरोध, खण्डन। २ विवाद, वहस। ३ उत्तर, जवाव।

प्रतिवादक (सं० पु०) प्रतिवाद करनेवाला, वह जो प्रतिवाद करे।

प्रतिवादिता (सं० स्त्री०) १ प्रतिवादोंका धर्म। २ प्रतिवादका भाव।

प्रतिवादी (सं० पु०) १ वह जो प्रतिवाद करे। प्रतिवाद या खण्डन करनेवाला। २ वह जो किसी वातमें तर्क करे। ३ वह जो वादीकी वातका उत्तर दे।

प्रतिवाप (सं० पु०) प्रति-वप-घञ्। १ कषाय औषधमें चूर्णादि प्रक्षेप। वृक्षमूलादिका क्वाथ वनानेके वाद उसमें जो द्रव्य डाला जाता है, उसे प्रतिवाप कहते हैं। २ कल्क, चूर्ण। ३ धातुभस्मीकरण, धातुको भस्म करनेका काम। ४ पानीय औषधविशेष।

प्रतिवार (सं० पु०) प्रति-वृ-घञ्। निवारण, रोकना।

प्रतिवारण (सं० त्रि०) प्रति-वारि-कर्त्तरि ल्यु। १ निवारक, रोकनेवाला। (पु०) २ दैत्यभेद, एक असुरका नाम। ३ मत्त हस्ती, मतवाला हाथी। भावे-ल्युट्। ४ निवारण, रोकना, मना करना।

प्रतिवार्त्ता (सं० स्त्री०) प्रतिरूपा वार्त्ता। प्रत्युत्तर स्थानीय-वृत्तान्तभेद।

प्रतिवार्य (सं० त्रि०) प्रति-वृ-ण्यत्। निवारणीय।

प्रतिवाश (सं० क्ली०) प्रतिवाद, वाक्वितण्डा।

प्रतिवास (सं० स्त्री०) १ सुगन्धि, सुवास, खुशवू। २ पड़ोस, समीपका निवास।

प्रतिवासर (सं० पु०) प्रतिगतो वासरं। प्रतिदिन, हर रोज।

प्रतिवासिता (सं० स्त्री०) पड़ोसका निवास, प्रतिवासका भाव।

प्रतिवासी (सं० पु०) पड़ोसमें रहनेवाला, पड़ोसी।

प्रतिवासुदेव (सं० पु०) जैनियोंके अनुसार विष्णु या वासुदेवके नौ शत्रु जो नरकमें गये थे। उनके नाम ये हैं—अश्वग्रीव, तारक, मोदक, मधु, निशुम्भ, वलि, प्रह्लाद, रावण और जरासन्ध।

प्रतिवाह (सं० पु०) पुराणानुसार अक्रूरके भाई, श्वफल्कके पुत्र।

प्रतिविधान (सं० क्ली०) प्रति-वि-धा-ल्युट्। १ प्रतिकार। २ प्रकृतिके उपपादनके लिये उपायका अवलम्बन।

प्रतिविधि (सं० पु०) विधीयते वि-धा-कि। प्रतीकार।

प्रतिविधित्सा (सं० स्त्री०) प्रतिविधातुमिच्छा प्रति-विधा-सन्, स्त्रियां टाप्। प्रतिकारको इच्छा।

प्रतिविधेय (सं० त्रि०) प्रतिवि-धा-यत्। प्रतिविधानके योग्य, प्रतिकार करने लायक।

प्रतिविन्ध्य (सं० पु०) द्रौपदीके गर्भसे उत्पन्न युधिष्ठिरके पुत्रका नाम।

प्रतिविभाग ( सं० पु० ) प्रति-वि-भज-घञ्। प्रत्येक विभाग।

प्रतिविरक्ति ( सं० स्त्री० ) प्रति-वि-रम-क्तिन्। १ वैराग्य, प्रत्येक वस्तुके प्रति विरक्ति। २ विराम।

प्रतिविरुद्ध ( सं० त्रि० ) विद्रोहभावापन्न, विरुद्धाचारी।

प्रतिविशेष ( सं० पु० ) विशेष घटना।

प्रतिविशिष्ट ( सं० त्रि० ) प्रति-वि-शास-क्त। उत्कृष्ट।

प्रतिविश्व ( सं० पु० ) विश्वका प्रत्येक पदार्थ।

प्रतिविषय ( सं० पु० ) शब्दादि प्रत्येक विषय अर्थात् स्पर्श, रूप, रस और गन्ध।

प्रतिविषा ( सं० स्त्री० ) प्रतीपं विषं यस्याः। अतिविषा, अतीस।

प्रतिविष्णु ( सं० क्ली० ) विष्णुं विष्णुं प्रति। १ प्रत्येक विष्णुके प्रति। ( पु० ) २ विष्णुके प्रतिद्वन्द्वी राजा मुचुकुन्दका एक नाम।

प्रतिविष्णुक (सं० पु०) प्रतिगतो विष्णु यस्मिन्निति, प्रतिविष्णुर्मुचुकुन्दो नृपतिः तन्नाम्ना कायति प्रकाशते इति कै-क। १ मुचुकुन्द नामक फूलका पौधा। २ क्षीरिणीभेद, एक प्रकारकी खिरनी।

प्रतिवीक्षणीय ( सं० त्रि० ) प्रति-वि-ईक्ष-अनीयर्। प्रति वीक्षणके योग्य, देखने लायक।

प्रतिवीज ( सं० क्ली० ) तारनागाभ्र हेमकृत पारदनिवन्धन द्रव्य।

प्रतिवीर ( सं० पु० ) १ समकक्षवीर, जोड़का योद्धा। २ तुल्यशत्रु, जोड़का दुश्मन।

प्रतिवीर्य ( सं० त्रि० ) प्रतिरोध करनेका उपयुक्त शक्तिसम्पन्न, जिसमें विरोध करनेके लिये यथेष्ट वल हो।

प्रतिवृत्ति ( सं० अव्य० ) शब्दकी ह्रस्वदीर्घमात्रा।

प्रतिवृष ( सं० पु० ) उन्मत्त वृष, मतवाला साँढ़।

प्रतिवेद (सं० अव्य०) प्रत्येक वेदमें जो है।

प्रतिवेदक—एक श्रेणीके राजकर्मचारियोंकी उपाधि। सम्राट् अशोकने राज्यके सभी संवाद जाननेके लिये इन्हें नियुक्त किया था।

प्रतिवेदशाख ( सं० अव्य० ) वेदकी प्रत्येक शाखामें।

प्रतिवेल ( सं० अव्य० ) प्रत्येक मुहूर्त्तमें, क्षण क्षणमें।

प्रतिवेश ( सं० पु० ) प्रत्यागतो वेशो निवेशः प्रतिविशत्यत्रेति आधारे घञ् वा। १ प्रतिवासि गृह, घरके सामने या पासका घर, पड़ोसका मकान। २ पड़ोस। (त्रि०) ४ आसन्नवर्त्ती, नजदीकका।

प्रतिवेशवासिन् (सं० त्रि०) प्रतिवेशं वसतीति वस-णिनि। प्रतिवासी।

प्रतिवेशिन् ( सं० त्रि० ) प्रतिवेश आसन्नवर्त्तिगृहमस्यास्तीति इनि। प्रतिवासी, पड़ोसमें रहनेवाला।

प्रतिवेश्मन् ( सं० क्ली० ) प्रतिवासीका घर, पड़ोसका मकान।

प्रतिवेश्य ( सं० पु० ) प्रतिवासी, पड़ोसमें रहनेवाला।

प्रतिवैर ( सं० क्ली० ) प्रतिहिंसा, अपकारका प्रत्युपकार।

प्रतिवोढव्य (सं० त्रि०) प्रति-वह-तव्य। प्रतिवहनीय, प्रतिवहनयोग्य।

प्रतिव्यूह ( सं० पु०) प्रतिरूपः व्यूहः प्रादिस०। सैन्यविन्यासका प्रतिरूप व्यूह।

प्रतिव्योम ( सं० पु० ) राजपुत्रभेद।

प्रतिशङ्का ( सं० स्त्री ) वह शङ्का जो वरावर वनी रहे।

प्रतिशत्रु ( सं० पु० ) प्रतिपक्ष शत्रु।

प्रतिशब्द ( सं० पु० ) प्रतिरूपः शब्दः प्रादिस०। १ प्रतिध्वनि, गूंज। २ शब्दानुरूप।

प्रतिशब्दग ( सं० त्रि० ) शब्दानुसार गमनकारी।

प्रतिशम ( सं० पु० ) १ नाश। २ मुक्ति।

प्रतिशमय्य (सं० पु० ) यथानियुक्त, वह जो सुपथमें स्थापन करने योग्य हो।

प्रतिशयन ( सं० क्ली० ) प्रति-शी-भावे-ल्युट्। प्रतिस्वाप, किसी कामनाकी सिद्धिकी इच्छासे देवताके स्थान पर खाना पीना छोड़ कर पड़ा रहना, धरना देना।

प्रतिशयित ( सं० त्रि० ) प्रति-शी-क्त। प्रतिशयनकारी, धरना देनेवाला।

प्रतिशर ( सं० पु० ) खण्ड खण्ड करना, चूर चूर करना।

प्रतिशरण ( सं० पु० ) स्वकर्ममें विश्वासस्थापन।

प्रतिशशिन् ( सं० पु० ) चन्द्रमाका प्रतिविम्ब।

प्रतिशाख ( सं० अव्य० ) वेदकी प्रत्येक शाखामें।

प्रतिशाप ( सं० पु० ) प्रत्यभिसम्पात, फिरसे शाप देना।

प्रतिशासन ( सं० क्ली० ) प्रति-शास-भावे-ल्युट्। वुला कर नौकर आदिको किसी कार्यमें लगाना।

प्रतिशिष्य ( सं० पु० ) शिष्यानुशिष्य, शिष्यका शिष्य।

प्रतिशिष्ट (सं० त्रि०) प्रतिशास-क्त। प्रेषित, भेजा हुआ। २ प्रत्याख्यात, लौटा हुआ।

प्रतिशीवन ( सं० क्ली० ) विरामस्थल, ठहरनेकी जगह।

प्रतिशुक्र ( सं० अव्य० ) शुक्रग्रहकी ओर।

प्रतिशोध ( हिं० पु० ) वह काम जो किसी बातका बदला चुकानेके लिये किया जाय।

प्रतिश्या (सं० स्त्री० ) प्रतिश्यायते इति प्रति-श्यैङ्-गतौ (आतश्चोपसर्गे। पा ३।१।१३६ ) इति क-टाप्। प्रतिश्याय, पीनस रोग।

प्रतिश्याय ( सं० पु० ) प्रतिक्षणं श्यायते प्रति-श्यै-( श्याद्-व्यधास्रु संस्रतीणवसा। पा ३।१।१४१ ) इति ण। नासारोग विशेष। इसका लक्षण सुश्रुतमें इस प्रकार लिखा है—मलमूत्रादिका वेगधारण, अजीर्ण, नासारन्ध्रमें धूल या धूमप्रवेश, अधिकवाक्यकथन, क्रोध, ऋतुविपर्य्याय, रात्रिजागरण, दिवानिद्रा, शीतल जलका बाधक व्यवहार, शैत्यक्रिया, अधिक मैथुन और रोदन आदि कारणोंसे मस्तकमें कफ घना हो जाता है जिससे वायु कुपित हो कर सद्यः प्रतिश्याय रोग उत्पादन करती है। फिर वायु, पित्त, कफ और रक्तके पृथक् पृथक् वा मिलित भावमें क्रमशः मस्तकमें सञ्चित एवं अपने अपने कारणसे कुपित होनेसे प्रतिश्याय रोग उत्पन्न होता है।

इस रोगका पूर्व लक्षण- -प्रतिश्याय होनेके पहले हिक्का, सिरका भारी होना, स्तब्धता, अङ्गमर्दन, रोमाञ्च, नासिकासे धूम निकलनेके जैसा अनुभव, तालुज्वाला और नाक मुख हो कर जलस्राव, सर्वदा लोमहर्षण आदि लक्षण दिखाई पड़ते हैं। यह रोग वायु, पित्त, कफ और त्रिदोषज हुआ करता है।

प्रतिश्याय रोग वायुजन्य होनेसे नासारन्ध्र स्तब्ध, अवरुद्ध और अल्पस्रावविशिष्ट तथा गला, तालु और ओष्ठ सूख जाता है। पित्तजन्य होनेसे नाक हो कर कुछ पीला और गरम राल निकलती तथा शरीरमें दर्द मालूम पड़ता है। रोगी कृश, पाण्डुवर्ण और तृषातुर होता है तथा धूम-संयुक्त अग्निकी तरह वमन करता है। कफज होनेसे नाक हो कर सफेद और शीतल कफ बार बार टपकता रहता है, दोनों आंखें सफेद और फूल जाती हैं, सिर और मुंह भारी मालूम पड़ता है। त्रिदोषज होनेसे रोग पुनः पुनः उत्पन्न हो कर चाहे पका हो वा न हो, आप ही आप छूट जाता है। इसमें अपीनस रोगके सभी लक्षण दिखाई देते हैं। रक्तजन्य होनेसे रक्तस्राव, चक्षु ताम्रवर्ण और वक्षःस्थलमें आहत होनेकी तरह वेदना होती है। निःश्वास और मुखसे दुर्गन्ध निकलती है तथा घ्राणशक्ति बिलकुल जाती रहती है।

साध्यासाध्य लक्षण और परिणाम—जिस किसी प्रतिश्यायमें निःश्वाससे दुर्गन्ध निकलती है, घ्राणशक्तिका लोप होता है। तथा नाक कभी ठंढी और कभी सूखी रहती है, कभी बंद और कभी विवृत हो जाती है, उस प्रतिश्यायको दुष्ट और कष्टसाध्य समझना चाहिये। यथाकालमें चिकित्सा नहीं होनेसे वह प्रतिश्याय और भी भीषण रूप धारण करता है। पीछे उसमें छोटे छोटे सफेद कीड़े उत्पन्न होते हैं। कीड़ेके उत्पन्न होनेसे कृमिज शिरोरोगके सभी लक्षण दिखाई देने लगते हैं। प्रतिश्यायके गाढ़ा होने पर क्रमशः बाधिर्य, नेत्रहीनता वा नाना प्रकारके उत्कट नेत्ररोग, घ्राणनाश, शोथ, अग्निमान्द्य, कास और पीनस रोग उत्पन्न होते हैं।

चिकित्सा—सद्योजात वा अभिनव प्रतिश्याय छोड़ कर और सभी प्रकारके प्रतिश्याय रोगोंमें घृतपान, विविध प्रकारका स्वेद और वमन तथा अधिक दिनका होनेसे अवपीड़नका प्रयोग हितकर है। प्रतिश्याय यदि पक न गया हो, तो उसे पकानेके लिये स्वेद-प्रयोग, अम्लके साथ भोजन अथवा दुग्ध और आर्द्रक, इक्षुविकार ( गुड़ आदि )के साथ सेवन करना कर्त्तव्य है। प्रतिश्याय पक कर यदि घना वा अवलम्बित हो गया हो, तो उसे शिरोविरेचन द्वारा बाहर निकाले। सद्वैद्य दोष और अवस्थाकी विवेचना करके विरेचन, आस्थापन, धूमपान और कवलग्रहणका प्रयोग करे। प्रतिश्याय-रोगमें वायुशून्य स्थानमें शयन, उपवेशन, अङ्गचालनादि क्रिया, मस्तक पर गुरु और उष्ण वस्त्रबन्धन, रुक्ष पलान्न और सिद्धिका सेवन उपकारजनक है। शीतल जलपान, स्त्रीसङ्ग, चिन्ता, अतिशय रुक्षण अन्नसेवन, वेगधारण और नूतन मद्यसेवन प्रतिश्याय रोगोंके लिये विशेष

अपकारक है। वमन, अङ्गका अवसाद, ज्वर, अरुचि, अरति और अतीसार इन सब उपद्रवोंका लङ्घन, पाचन, अग्निदीपन आदि क्रिया द्वारा चिकित्सा करे। औषध और आहारके नियम द्वारा सभी उपद्रवोंका प्रतिकार करना विधेय है।

वातिकजन्य प्रतिश्याय होनेसे विदार्य्यादि गणके साथ घृत पाक करके उसमें पञ्चलवण मिला दे, पीछे उस घृतका नस्य, पान और धूम आदिमें प्रयोग करे। यह पित्त वा रक्त जन्य होनेसे काकोल्यादि गणके साथ घृत पका कर सेवन अथवा शीतल परिषेचन और प्रदेहका प्रयोग हितकर है। सर्जरस, रक्तचन्दन, प्रियंगु, मधु, शर्करा, द्राक्षा, सौंफ, गाम्भारी और यष्टिमधु ये सव द्रव्य वेरके चूरके साथ मधुरगण विरेचनाके साथ प्रयोज्य हैं। धववृक्षका त्वक्, त्रिफला, श्यामालता, लोध्र, यष्टिमधु और गाम्भारी इन सव द्रव्योंका कल्क तथा दश गुण दुग्ध के साथ पाक किये हुए तेलका उपयुक्त कालमें अर्थात् पक्वावस्थामें नस्यके साथ प्रयोग करे।

यह रोग कफज होनेसे पहले तिल और उरदके योगसे पाक किये हुए घृत द्वारा उसे स्निग्ध करे, पीछे यवागु-के संयोगसे वमन करावे। इसके वाद कफनाशक विधिका अवलम्बन विधेय है। श्वेत और पीत वला, वृहती, कण्टकारी, विड़ङ्ग, मनसा, श्वेतामूल, श्यामालता, भद्रा, पुनर्णवा इन सव द्रव्योंके साथ पाक किये हुए तेलका नस्यमें प्रयोग करे। देवदारु, अपामार्ग, सरल-काष्ठ, दन्ती और इंगुदी इन सव द्रव्योंकी वत्ती वना कर धूम प्रयोग करनेसे यह रोग वहुत जल्द जाता रहता है। सन्निपात होनेसे कटु, तिक्त, तीक्ष्ण, धूम और कटु औषध प्रयोज्य है। रसाञ्जन, अतीस, मोथा और देवदारु इन्हें एक साथ मिलावे। पीछे उसका तेल पाक करके नस्यमें प्रयोग करे। मोथा, गजपिप्पली, सैन्धव, चीता, तुत्थ, करञ्जवीज, लवण और देवदारु इनका प्रस्तुत कषाय तथा पाक किया हुआ तेल शिरोविरेचनमें प्रयोज्य है।

अर्द्ध भाग जलसंयुक्त दुग्धमें मृग वा पक्षीका मांस तथा जलजात वातघ्न औषधका पुटपाक करे। जव पानी का अंश कुछ भी न रहे, केवल दूध रह जाय, तव उसे उतार कर ठंढा होने दे। वादमें ऊपरसे घी डाल दे। उस घीमें सर्वगन्धा, अनन्तमूल, शर्करा, यष्टिमधु वा रक्तचन्दनका कल्क डाल कर पुनः दश गुण दुग्धमें उसे पाक करे। इसका नस्यमें प्रयोग करनेसे सभी प्रकारके प्रतिश्याय आरोग्य हो जाते हैं। (सुश्रुत उत्तरत० २४अ०)

अन्यान्य वैद्यक ग्रन्थोंमें लिखा है—प्रतिश्याय-रोगमें पिपरा, सोहिंजनका वीज, विड़ङ्ग और मिर्च इनके चूर्ण-का नस्य लेने तथा कचूर, भुइं आंवला और त्रिकटु इनके चूर्णको घी और पुराने गुड़के साथ सेवन करनेसे यह रोग अति शीघ्र दूर हो जाता है। पुटपाक जयन्तीपत्र, तैल और सैन्धव लवणके साथ इसका प्रतिदिन सेवन विधेय है। चित्रकहरीतकी और लक्ष्मीविलासरस आदि औषध इस रोगमें विशेष उपकारक है।

पथ्यापथ्य—प्रतिश्याय आदि नासारोगोंमें कफ-शान्तिकर पथ्य व्यवस्थेय है। कफका अधिक उपद्रव रहनेसे रोटी वा उससे भी अधिक रूखे अथच लघु पथ्य-की आवश्यकता है। इस रोगमें ज्वर यदि खूव चढ़ आया हो, तो अन्न वंद कर दे, लघु पथ्यका सेवन करावे।

भावप्रकाश, चरक, चक्रदत्त आदि वैद्यक ग्रन्थोंमें इस रोगके निदान और चिकित्सादिका विषय भी लिखा है। विस्तार हो जानेके भयसे यहां उसका उल्लेख नहीं किया गया।

प्रतिश्रम (सं० पु०) परिश्रम, मेहनत।

प्रतिश्रय (सं० पु०) प्रतिश्रीयते अस्मिन्निति, प्रति-श्रि-आधारे अच्। १ यज्ञशाला, वह स्थान जहां यज्ञ होता है। २ सभा। ३ स्थान। ४ निवास।

प्रतिश्रव (सं० क्ली०) प्रति-श्रु (ऋदोरप्। पा ३।३।५७) इति अप्। अङ्गीकार, स्वीकार।

प्रतिश्रवण (सं० क्ली०) प्रति-श्रु-भावे ल्युट्। १ अङ्गीकार स्वीकृति, मंजूरी। २ श्रवणानुगत।

प्रतिश्रवस् (सं० पु०) १ गोत्रप्रवर-ऋषिभेद। २ परि-क्षित्-पुत्र भीमसेनात्मज।

प्रतिश्रुत् (सं० स्त्री०) प्रतिरूपं श्रयते इति प्रति-श्रु सम्पदादित्वात् क्विप्। प्रतिध्वनि, गूंज।

प्रतिश्रुत (सं० त्रि०) प्रतिश्रूयते स्मेति प्रति-श्रु-क्त। अङ्गीकृत, स्वीकार किया हुआ।

प्रतिश्रुति (सं० स्त्री०) प्रति-श्रु-भावे-क्तिन्। १ अङ्गीकार,

मंजूरी, रजामंदी। २ प्रतिध्वनि, गूंज। ३ प्रतिज्ञा, इकरार। ४ वसुदेवके एक पुत्रका नाम।

प्रतिश्रुत्का ( सं० स्त्री० ) देवताभेद, एक वैदिक देवताका नाम।

प्रतिश्रोता ( सं० पु० ) अनुमति देनेवाला, मंजूर करनेवाला।

प्रतिश्लोक ( सं० अव्य० ) प्रत्येक श्लोकमें।

प्रतिषिद्ध ( सं० त्रि० ) प्रति-सिध-क्त। १ प्रतिषेध विषय, निषिद्ध, निवारित।

प्रतिषेध ( सं० पु० ) १ निषेध, मनाही। २ खण्डन। ३ एक प्रकारका अर्थालङ्कार। इसमें किसी प्रसिद्ध निषेध या अन्तरका इस प्रकार उल्लेख किया जाता है जिससे उसका कुछ विशेष अर्थ निकले। प्रतिषेधोपमा देखो।

प्रतिषेधक ( सं० त्रि० ) प्रतिषेधतीति प्रति-सिध्-ण्वुल्। प्रतिषेधकर्त्ता, मना करनेवाला, रोकनेवाला।

प्रतिषेधन ( सं० क्ली० ) प्रति-सिध्-ल्युट्। प्रतिषेध, निषेध।

प्रतिषेधनीय ( सं० त्रि० ) प्रति-सिध्-अनीयर्। प्रतिषेध योग्य, मना करने लायक।

प्रतिषेधोक्ति ( सं० स्त्री० ) प्रतिषेधवाक्यकथन।

प्रतिषेधोपमा (सं० स्त्री०) उपमा अलङ्कारभेद। जहां उपमान उपमेयके मध्य सादृश्य प्रतिषेध द्वारा अधिक वैचित्र्य वर्णित हो, वहां यह अलङ्कार होता है।

"न जातु शक्तिरिन्दोस्ते मुखेन प्रतिगर्जितुं।
कलङ्किनो जडस्येति प्रतिषेधोपमैव सा॥"

( काव्यादर्श )

कलङ्की और जड़ चन्द्रमाके साथ तुम्हारे उस मुखकी तुलना कभी भी नहीं हो सकती। यहां पर चन्द्रमा और मुखके साथ उपमा और उपमेय भाव है। चन्द्रमा कलङ्की और जड़ हैं तथा तुम्हारा मुख निष्कलङ्क और सबल है, यह वैचित्र्यरूपमें वर्णित हुआ है। इस प्रकार चन्द्रमाके साथ तुम्हारे मुखकी तुलना असम्भव है। सादृश्य द्वारा इस प्रकार प्रतिषेध होनेके कारण यह अलङ्कार हुआ।

प्रतिष्क ( सं० पु० ) प्रतिष्कन्दति प्रतिगच्छतीति प्रति-स्कन्द-बाहुलकात् ड। दूत।

प्रतिष्कश ( सं० पु० ) प्रतिकशतीति प्रति-कश-अच्, बाहुलकात् सुट्। १ सहाय, मदद। २ वार्त्ताहर, दूत। ३ चमड़ेकी बद्धी, चाबुक।

प्रतिष्कष ( सं० पु० ) प्रति कष्यतेऽनेनेति प्रति-कष हिंसायां अच्, बाहुलकात् सुट्। चर्मरज्जु, चमड़ेकी बद्धी।

प्रतिष्कस ( सं० पु० ) चर, दूत।

प्रतिष्टब्ध ( सं० त्रि० ) बाधाप्राप्त, जोरका गया हो।

प्रतिष्टम्भ ( सं० पु० ) प्रतिष्टम्भनमिति प्रति-स्तनम भावे-घञ्, षत्वं। प्रतिबन्ध।

प्रतिष्टुति ( सं० स्त्री० ) प्रति-स्तु-क्तिन्। प्रतिलक्ष्य करके स्तुति।

प्रतिष्टोत ( सं० त्रि० ) स्तुतिकार्यमें विशेष दक्ष।

प्रतिष्ठ ( सं० पु० ) प्रतिष्ठा अस्यास्तीति अच्। १ जैनभेद, जैनियोंके अनुसार सुपार्श्व नामक वृत्तार्हतके पिताका नाम। ( त्रि० ) २ प्रतिष्ठायुक्त, प्रसिद्ध, मशहूर।

प्रतिष्ठा ( सं० स्त्री० ) प्रति तिष्ठतीति प्रति-स्था ( आतश्चोपसर्गे। पा ३।३।१०६ ) इति अङ्, टाप्। १ गौरव, मान-मर्यादा। २ क्षिति, पृथ्वी। ३ स्थान, जगह। ४ आश्रय, ठिकाना। ५ यागनिष्पत्ति, यज्ञकी समाप्ति। ६ चतुरक्षर पद्य, चार वर्णोंका वृत्त। ७ स्थिति, ठहराव। ८ शरीर। ९ स्थापना, रखा जाना। १० प्रख्याति, प्रसिद्धि। ११ यश, कीर्त्ति। १२ आदर, सत्कार। १३ व्रतका उद्यापन। १४ एक प्रकारका छन्द। १५ देवताकी प्रतिमाकी स्थापना।

देवताओंकी मूर्त्ति बना कर उसकी प्रतिष्ठा करनी होती है। बिना प्रतिष्ठाके पूजादि कुछ भी नहीं होती। रघुनन्दनने देवप्रतिष्ठातत्त्वमें प्रतिष्ठाकी जो व्यवस्था की है, वह इस प्रकार है,—सुवर्णादि निर्मित प्रतिमा प्रस्तुत करके पीछे उसकी प्रतिष्ठा करनी होगी। प्रतिष्ठाकर्ममें फाल्गुन, चैत्र, वैशाख और ज्यैष्ठमास प्रशस्त है। उत्तरायण अतीत होने पर शुभ शुक्लपक्षमें, पञ्चमी, द्वितीया, तृतीया, सप्तमी, दशमी, पौर्णमासी और त्रयोदशीमें जो प्रतिष्ठा की जाती है, वह शुभफलदा है।

"चैत्रे वा फाल्गुने वापि ज्यैष्ठे वा माधवे तथा।
समयः सर्व देवानां प्रतिष्ठा शुभदा भवेत्॥
प्राप्य पक्षं शुभं शुक्लमतीते चोत्तरायणे।
पञ्चमी च द्वितीया च तृतीया सप्तमी तथा॥
दशमी पौर्णमासी च तथा श्रेष्ठा त्रयोदशी।
तासु प्रतिष्ठा विधिवत् कृता बहुफला भवेत्॥"
(देवप्रतिष्ठातत्त्व)

सभी देवताकी विशेषतः केशवकी प्रतिष्ठा उत्तरायणमें शुक्लपक्ष और शुभदिनमें कर्त्तव्य है। यदि कृष्णपक्षमें करनेकी इच्छा हो, तो पञ्चमी और अष्टमी तिथिमें कर सकते हैं। भुजवलभीममें लिखा है—युगादि, अयन, विषुवद्वय, चन्द्र और सूर्यग्रहण वा पर्वदिन तथा जिस देवताकी जो तिथि है, उसी तिथिमें प्रतिष्ठा करनी चाहिये।

प्रतिष्ठाविधेय तिथि यथा—धनदकी प्रतिपद, लक्ष्मीकी द्वितीया, भवानीकी तृतीया, उनके पुत्रकी चतुर्थी, सोमराजकी पञ्चमी, गुहकी षष्ठी, भास्करकी सप्तमी, दुर्गाकी अष्टमी, मातृगण (गौरी, पद्मा आदि षोड़श मातृकाकी)की नवमी, वासुकीकी दशमी, ऋषियोंकी एकादशी, चक्रपाणिकी द्वादशी और नारायणकी पौर्णमासी तिथि प्रतिष्ठाविषयमें शुभ है। माघ, फाल्गुन, चैत्र, वैशाख, ज्यैष्ठ और आषाढ़ इन सब महीनोंमें प्रतिष्ठाकार्य शुभजनक बतलाया गया है।

"माघे वा फाल्गुने वापि चैत्रवैशाखयोरपि।
ज्यैष्ठाषाढ़कयोर्वापि प्रतिष्ठा शुभदा भवेत्॥"
(देवप्रतिष्ठातत्त्वधृत प्रतिष्ठासमुच्चय)

भविष्यपुराणमें लिखा है—सोम, बृहस्पति, शुक्र और बुधवारमें प्रतिष्ठा करनी होती है। मत्स्यपुराणके मतसे पूर्वाषाढ़ा और उत्तराषाढ़ा, मूला, उत्तरफाल्गुनी, उत्तरभाद्रपद, ज्येष्ठा, श्रवणा, रोहिणी, पूर्वभाद्रपद, हस्ता, अश्विनी, रेवती, पुष्या, मृगशिरा, अनुराधा, और स्वातिनक्षत्रमें प्रतिष्ठा प्रशस्त है। दीपिकाके मतसे—रोहिणी, ज्येष्ठा, हस्ता, पुनर्वसु, अश्विनी, रेवती, मृगशिरा, उत्तरफल्गुनी, उत्तराषाढ़ा और उत्तरभाद्रपद नक्षत्रमें तथा कर्मकर्त्ताकी चन्द्र और तारा विशुद्धिमें बृहस्पतिके केन्द्रगत होनेसे शुभतिथिमें विधिपूर्वक प्रतिष्ठाकार्य करना चाहिये।

देवादिकी प्रतिष्ठा करनेमें उपयुक्त वेदविद् ब्राह्मणोंको आचार्य बना कर उन्हींसे प्रतिष्ठाकार्य कराना चाहिये। जिन सब देवताओंकी प्रतिष्ठा करनी होगी, उन सब देवताओंका स्त्री, अनुपनीतद्विज और शूद्र व्यक्ति स्पर्श न करे। यदि वे अज्ञानवशतः स्पर्श कर ले, तो उस देवप्रतिमाका अभिषेक वा पुनःप्रतिष्ठा करना आवश्यक है।

ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र ये चारों वर्ण देवप्रतिष्ठा कर सकते हैं। किन्तु क्षत्रियादि तीन वर्णोंको ब्राह्मण द्वारा प्रतिष्ठा करानी चाहिये। देवताकी प्रतिष्ठा हो जाने पर ही उसमें देवत्व होता है। किसी भी देवताकी मूर्त्ति बना कर उसकी पूजा तब तक नहीं करनी चाहिये, जब तक उसकी प्रतिष्ठा न हो ले।

देवताकी पूजापद्धतिके अनुसार अङ्ग-देवताकी पूजादि करके पीछे प्राणप्रतिष्ठा करनी होती है।

प्राणप्रतिष्ठाके मन्त्र—"आं ह्रीं क्रों यं रं लं वं शं षं सं हों हों सः अमुष्य प्राणो इह प्राणाः आमित्यादि अमुष्य जीव इहस्थित, आमित्यादि अमुष्य सर्वेन्द्रियाणि, आमित्यादि अमुष्य वाङ् मनश्चक्षुश्रोत्रघ्राणप्राणा इहागत्य सुखं चिरं तिष्ठन्तु स्वाहा। अस्यै प्राणाः प्रतिष्ठन्तु अस्यै प्राणाः क्षरन्तु च। अस्यै देवत्वसंख्यायै स्वाहा ते यजुरीरयन्॥"

इसी मन्त्रसे देवताकी प्राणप्रतिष्ठा करनी होती है। जिस देवताकी प्राणप्रतिष्ठा करनी होगी उस देवताका नाम षष्ठी विभक्त्यन्त करके निर्देश करना होता है। देवताके हृदय पर हाथ रख कर प्राणस्थापन और मन्त्रमें जिन सब स्थानोंकी कथा लिखी गई है उन सब स्थानों पर हाथ रख कर तत्तत् अङ्गप्रत्यङ्गादिका उज्जीवन करना होगा। इस नियमसे प्राणप्रतिष्ठा हो जाने पर उसमें देवत्व आ जाता है।

देवप्रतिष्ठा करनेमें कर्मकर्त्ताको वृद्धिश्राद्ध करना होता है। पुत्रजनन, पुत्रका अन्नप्रदान, चूड़ा, पुंसवन, व्रत, पाणिग्रहण, देवादिकी प्रतिष्ठा और नवगृहमें प्रवेश ये सब गृहस्थोंके वृद्धिकर हैं। इसीसे इन सब कार्योंमें वृद्धिश्राद्ध करना आवश्यक है। यथाविधि देवप्रतिष्ठा करनेसे इह और परलोकमें अशेष पुण्य प्राप्त होता है।

अपने विभवानुसार देवप्रतिष्ठा करना सबोंका कर्त्तव्य है। एक दिनमें यदि देवप्रतिष्ठा, वास्तुयाग और गृहोत्सर्ग ये तीनों कार्य करने हों तो, एक वृद्धि करनेसे ही सब काम चल जायगा, पृथक् पृथक् कार्यके लिये वृद्धि-श्राद्ध करना नहीं पड़ेगा। ( इस प्रतिष्ठाका विषय गरुड़पुराणके ४८वें अध्यायमें तथा मत्स्यपुराणमें सविस्तार लिखा है।)

जलाश्रयप्रतिष्ठा, देवगृहप्रतिष्ठा, मठप्रतिष्ठा आदि स्थानोंमें भी पूर्वोक्त व्यवस्था जाननी चाहिये।

यदि कोई देवताका गृह निर्माण करके उस गृहमें देवमूर्त्ति प्रतिष्ठित तथा उस गृहको विविध चित्र द्वारा शोभित करे, तो प्रतिष्ठाता देवलोकको प्राप्त होता है। देवगृहके लिये यदि कोई भूमिदान करे, उसे भी देवलोककी प्राप्ति होती है। मृत्निर्मित देवगृहकी प्रतिष्ठा करनेमें जो फल होता है, काष्ठनिर्मित गृहमें उससे कोटि गुण अधिक फल, इष्टकालयमें उससे दूना और प्रस्तरनिर्मित देवगृहकी प्रतिष्ठा करनेमें द्विपरार्द्ध गुण फल प्राप्त होता है। इसमें धनी और दरिद्रमें विशेषता यह है, कि धनी व्यक्ति प्रस्तरनिर्मित गृहमें जो फललाभ करते हैं, दरिद्र व्यक्ति मृत्निर्मित गृहमें भी वही फल पाते हैं। यथाविधि प्रतिष्ठादि करके ब्राह्मणभोजन कराना उचित है। ब्राह्मणोंकी संख्या हजार या एक सौ आठ या पचास अथवा बीससे कम नहीं होनी चाहिये। यदि बीस ब्राह्मणको भी भोजन करानेमें असमर्थ हो, तो यथाशक्ति भोजन करा सकते हैं।

"ततः साहस्रं विप्राणामथवाष्टोत्तरं शतम्।
भोजयेच्च यथाशक्त्या पञ्चाशद्वाथ विंशतिम्॥"

( मठप्रतिष्ठातत्त्व )

जो सब देवमूर्त्ति प्रतिष्ठित होंगी, प्रतिदिन यथाविधान उनकी पूजा अवश्य कर्त्तव्य है। इन प्रतिष्ठित मूर्त्तिको यदि एक दिन पूजा न की जाय, तो उनकी द्विगुण अर्चना करनी होगी। यदि एक मास वा उससे भी अधिक दिन तक उनकी पूजा न हुई हो, तो पुनः प्रतिष्ठा करनी होती है। किसी किसीका यह भी कहना है, कि प्रतिष्ठा न करके अभिषेक करनेसे काम चल सकता है। परन्तु पुनः प्रतिष्ठा करना ही मुख्य कल्प है। अस्पृश्यसे स्पृष्ट होनेसे अर्थात् जिनका स्पर्श नहीं करना चाहिये, वे यदि मूर्त्तिको छू लें, तो पुनर्वार प्रतिष्ठा करे। प्रतिष्ठित मूर्त्ति खण्डित, स्फुटित, दग्ध, भ्रष्ट, स्थानवर्जित, यागहीन, पशुस्पृष्ट, दुष्टभूमि पर पतित, अपर देवताके मन्त्र द्वारा पूजित और पतितस्पर्श दूषित ये दश प्रकारके दोषयुक्त होनेसे उस मूर्त्तिमें देवत्व नहीं रहता।

जलाशय प्रभृतिकी प्रतिष्ठा उसी उसी पद्धतिके अनुसार कर्त्तव्य है। पहले प्रतिष्ठाका जो काल बतलाया गया है, सभी प्रकारकी प्रतिष्ठा उस कालमें विधेय है। केवल व्रतप्रतिष्ठाकी जगह जो व्रत जिस वर्षमें साध्य है, उस वर्षके शेषमें प्रतिष्ठा करनी होगी। इसमें प्रतिष्ठा करनेसे अकाल और मलमास आदिका दोष नहीं लगता। यदि वह प्रतिष्ठा किसी विघ्नवशतः न की जाय, तो अकाल अथवा मलमासमें नहीं कर सकते। जिस वर्षमें कालशुद्धि रहेगी, उसी वर्ष प्रतिष्ठा विधेय है। १६ स्थैर्यभेद।

"अहिंसा प्रतिष्ठायां तत्सन्निधौ वैरत्यागः।"

( पातं २।३५ )

अहिंसा प्रतिष्ठा होनेसे उसकी और किसीके साथ शत्रुता नहीं रहती अर्थात् चित्त यदि हिंसाशून्य एवं अहिंसाधर्म प्रवल वा पराकाष्ठाको प्राप्त हो, तो उसके निकट हिंस्र जन्तु अहिंस्र हो जायगा। व्याघ्र, भल्लूक, और सर्पादिपूर्ण गिरिगह्वर वा निविड़ अरण्य कहीं भी अहिंसाप्रतिष्ठ व्यक्तिकी समाधिमें विघ्न नहीं पहुंच सकता। कोई हिंस्रजन्तु भी उसकी हिंसा नहीं कर सकता। व्याघ्रादि जो मनुष्योंकी हिंसा करते हैं, वह केवल उनका दोष नहीं है, मनुष्योंका भी दोष है। तुम हिंसा करते हो, इस कारण वे भी तुम्हारी हिंसा करते हैं। तुम्हारा मन हिंसाकी आशङ्का करता है, इस कारण वे भी तुम्हें शत्रु जान कर तुम्हारी हिंसा करते हैं। मनुष्यको देखते ही उन्हें जो हिंसा वृत्तिका उदय होता है, वह मनुष्यके दोषसे ही होता है। चित्त यदि अहिंसा प्रतिष्ठित हो अर्थात् हिंसाको यदि जन्मकी तरह भूल जाय, तो एक अपूर्व श्री उत्पन्न होती । उस श्रीको देखनेसे सभी प्राणी उसके समीप हिंसास्वभावका

परित्याग करता है। कोई भी उसकी हिंसा नहीं कर सकता।

"सत्यप्रतिष्ठायां क्रियाफलाश्रयत्वम्।"

( पातञ्जलद० २।३६ )

सत्यप्रतिष्ठ होनेसे धर्माधर्मरूप क्रियाफलके स्वाधीन हो जाता है। मिथ्याको यदि एक वार भूल जाय, चित्त यदि किसी प्रकारके मिथ्यासम्पर्कसे कलुषित न होवे केवलमात्र सत्य ही यदि हृदयमें स्फुरित होता रहे, तो कार्यका फल भी उसके अधीन होता है अर्थात् सत्यप्रतिष्ठ व्यक्ति जिस वाक्यका प्रयोग करेगा, वह उसी समय सिद्ध होगा। 'स्वर्ग जाओ' कहनेसे स्वर्गमें वा 'नरक जाओ' कहनेसे नरकमें जायगा। उसका वाक्य कभी भी टलनेको नहीं।

"अस्तेयप्रतिष्ठायां सर्वरत्नोपस्थानं।"

( पातञ्जलद० २।३७ )

अस्तेय प्रतिष्ठा होनेसे अर्थात् अचौर्य यदि दृढ़मूल हो जाय, तो उसके समीप सभी रत्न आप ही आप पहुंच जायगा।

"ब्रह्मचर्यप्रतिष्ठायां वीर्यलाभः॥"

( पातञ्जलद० २।३८ )

ब्रह्मचर्यकी प्रतिष्ठा होनेसे वीर्यलाभ होता है। ब्रह्मचर्य प्रतिष्ठा अर्थात् वीर्यनिरोध विषयमें सुसिद्ध होनेसे वीर्य अर्थात् निरतिशय सामर्थ्य उत्पन्न होती है। यदि वीर्य वा चरमधातुका कणमात्र भी विकृत वा विचलित न हो, भूलसे भी यदि कभी मनमें कामोदय न हो, तो चित्तमें एक ऐसी अद्भुत सामर्थ्य पैदा होगी जिसके बलसे चित्त हमेशा अव्याहत रहेगा अर्थात् कभी भी विचलित न होगा। ब्रह्मचर्यप्रतिष्ठ व्यक्तिके हृदयमें एक ऐसी अद्भुत क्षमता उत्पन्न होती है, कि वे जिस वक्त जिसे जो उपदेश देंगे, उसी वक्त वह सिद्ध हो जायगा। उस समय उन्हें अणिमादिशक्ति उपस्थित होगी। अणिमादि अष्ट ऐश्वर्यके उनके अधिगत हो जानेसे वे जब जो चाहेंगे तभी कर डालेंगे। योगीमात्रको ही अहिंसादि प्रतिष्ठाविषयमें यत्नवान् होना चाहिये।

( पातञ्जलद० २पा० )

प्रतिष्ठाकाम (सं० त्रि०) १ यशःप्रार्थी। २ गृहादिकी प्रतिष्ठा करनेमें इच्छुक। ३ स्थितिकाम।

प्रतिष्ठातृ ( सं० पु० ) प्रति-स्था-तृण्। ऋत्विक्भेद।

प्रतिष्ठात्व ( सं० क्ली० ) प्रतिष्ठा-त्व। प्रतिष्ठाका भाव।

प्रतिष्ठान ( सं० क्ली० ) प्रतितिष्ठत्यत्रेति प्रति-स्था-अधिकरणे ल्युट्। १ जनपदभेद, पुरूरवाकी राजधानी। हरिवंशमें इस नगरको गङ्गाके किनारे अवस्थित बतलाया है। यहां ऐलकी राजधानी थी। ( हरिवंश २६।४७-४८ )

प्रति स्था-भावे-ल्युट्। २ व्रतादिकी समाप्ति पर कर्त्तव्य कर्मभेद, वह कृत्य जो व्रत आदिको समाप्ति पर किया जाय। ३ स्थापित या प्रतिष्ठित करनेकी क्रिया, रखना, बैठाना। ४ देवमूर्त्तिकी स्थापना। ५ जड़, मूल। ६ उपाधि, पदवी। ७ स्थान, जगह। ८ विख्याति, प्रसिद्धि, नामवरी।

प्रतिष्ठानपुर—चन्द्रवंशीय प्रथमराज पुरूरवाकी राजधानी। यह नगर गङ्गा यमुनाके सङ्गम पर वर्त्तमान झूसी नामक स्थानके आस पास था। यहां समुद्रगुप्त और हर्षगुप्तने एक किला बनवाया था जिसका गिरा पड़ा अंश अब तक वर्त्तमान है। कुछ वर्ष हुए यहां कुमारगुप्तके २४ सिक्के जमीनमेंसे निकाले गये हैं।

२ गोदावरी तीरवर्त्ती महाराष्ट्रकी प्राचीन राजधानी। अभी यह निजाम राज्यके अन्तर्भुक्त हो गया है। यहां शालिवाहन राजाकी राजधानी थी। टलेमीने लिखा है, कि अन्ध्रवंशीय महाराज श्रीपुलोमायी यहांका शासन करते थे। पैठान देखो।

प्रतिष्ठापन ( सं० क्ली० ) प्रति-स्था-णिच् ल्युट्। देवमूर्त्तिकी स्थापना।

प्रतिष्ठापयितृ ( सं० त्रि० ) प्रति-स्था-णिच्-तृच्। प्रतिष्ठापनकर्त्ता, मूर्त्तिकी स्थापना करनेवाला।

प्रतिष्ठापत्र ( सं० पु० ) वह पत्र जो किसीकी प्रतिष्ठाका सूचक हो, सम्मानपत्र।

प्रतिष्ठापयितव्य ( सं० त्रि० ) प्रति-स्था-णिच्-तव्य। स्थापन योग्य।

प्रतिष्ठावत् ( सं० त्रि० ) प्रतिष्ठा विद्यते ऽस्य मतुप् मस्य व। प्रतिष्ठायुक्त, इज्जतदार।

प्रतिष्ठावान् ( हिं० वि० ) जिसको प्रतिष्ठा हो, इज्जतदार।

प्रतिष्ठि ( सं० स्त्री० ) प्रतिष्ठाश्रय, सबोंकी प्रतिष्ठा।

प्रतिष्ठित ( सं० त्रि० ) प्रतिष्ठा जाता अस्येति तारकादित्वादितच्। १ प्रतिष्ठायुक्त, इज्जतदार। २ गौरवान्वित। ३ विख्यात, प्रशंसित। ४ संस्कृत। ५ अधिगत। ६ जिसकी प्रतिष्ठा की गई हो। ( पु० ) ७ विष्णु।

प्रतिष्ठिति ( सं० स्त्री० ) प्रतिष्ठान, स्थापित करनेका भाव या कार्य।

प्रतिष्णात (सं० त्रि०) प्रति-स्ना-क्त षत्वं। १ प्रतिस्नात, विशुद्ध। २ पूत, पवित्र।

प्रतिष्णिका (सं० स्त्री०) प्रति-स्ना-स्वार्थे क, कापि अत-इत्वं सुषमादित्वात् षत्वं। प्रतिस्नानकारिणी स्त्री।

प्रतिसंक्रम ( सं० पु० ) प्रतिरूपः संक्रमः प्रादिसमासः। १ प्रतिच्छाया। २ सञ्चार। ( त्रि० ) ३ प्रतिसंक्रान्त।

प्रतिसंख्या (सं० स्त्री०) प्रति-सम्-ख्या-भावे अङ्। प्रसंख्यान, सांख्यके अनुसार ज्ञानका एक भेद। २ चेतना।

प्रतिसंख्यानिरोध (सं० पु०) प्रतिसंख्यापूर्वको निरोधः। बुद्धिपूर्वक भावपदार्थके नाशरूप बौधमतसिद्ध पदार्थभेद।

बौद्ध दार्शनिकोंने प्रतिसंख्यानिरोध, अप्रतिसंख्या निरोध और आकाश इन तीन पदार्थोंको स्वरूपशून्य, तुच्छ और अभावमात्र बतलाया है। महामति शङ्कराचार्यने वेदान्तदर्शनके भाष्यमें इस मतका खण्डन इस प्रकार किया है,—

"प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्या निरोधा प्राप्तिरविच्छेदात्॥"

( वेदान्तसूत्र २।२।२२ )

वैनाशिकोंका कहना है, कि तीन छोड़ कर सभी संस्कृत अर्थात् उत्पाद्य, क्षणिक ( क्षणकालस्थायी ) और बुद्धिबोध्य अर्थात् बुद्धिप्रकाश्य हैं। वे तीन पदार्थ ये हैं—प्रतिसंख्यानिरोध, अप्रतिसंख्यानिरोध और आकाश। निरोध शब्दका अर्थ है विनाश। कितनी वस्तु ऐसी हैं जो ज्ञानपूर्वक निरुद्ध वा विनष्ट होती हैं और कितनी आप ही आप निरुद्ध होती हैं। बौद्ध लोग इन तीनोंको स्वरूपशून्य तुच्छ और अभावमात्र समझते हैं। बुद्धिपूर्वक अर्थात् जान बूझ कर यह नष्ट करता हूं, ऐसे विनाशका नाम प्रतिसंख्या-निरोध है। भामतीने इस सूत्रके व्याख्यास्थलमें लिखा है, 'भावप्रतीपा संख्याबुद्धिः प्रतिसंख्या, तया निरोध प्रतिसंख्यानिरोधः सन्तमिममसन्तं करोमीत्येवमकारता च बुद्धेर्भावप्रतीपत्वम्।'

तुम जिसे सत्य कहते हो उसे मैं बुद्धिपूर्वक असत् करूंगा, इसका नाम प्रतिसंख्यानिरोध। अबुद्धिपूर्वक विनाश का नाम अप्रतिसंख्यानिरोध और आवरणाभावका नाम आकाश है। वैनाशिक लोग जो प्रतिसंख्यानिरोध और अप्रतिसंख्यानिरोधकी बात कहते हैं वह बिलकुल असम्भव है। कारण, उनके मतसे भी विच्छेदका अभाव नहीं है। अब विचारनेकी बात है, कि यह प्रतिसंख्यानिरोध और अप्रतिसंख्यानिरोध किसका है? सन्तानका वा सन्तानीका?

सन्तानका अर्थ प्रवाह और सन्तानीका अर्थ प्रवाहान्तर्गत पदार्थ है। इसका दूसरा नाम भाव वा वस्तु है। जैसे तरङ्ग और जल; स्रोतः और जल। जिस प्रकार एक तरङ्ग दूसरी तरङ्गको उत्पादन कर आप नष्ट हो जाती है और फिर वह तरङ्ग भी अन्य तरङ्ग पैदा करनेके बाद नजर नहीं आती, उसी प्रकार एक भाव अन्य भावको पैदा कर नष्ट हो जाता है और दूसरे भावके भी नष्ट होते न होते उससे एक नया भाव निकल आता है। इस प्रकार जन्मविनाशका स्रोत सर्वदा बहता रहता है। अविद्या संस्कारको और संस्कारविज्ञानको पैदा कर नष्ट होता है, अतएव वे भी कारण-कार्यके स्रोत गिने जाते हैं।

ऊपर जो कहा गया, कि यह निरोध किसका है, सन्तानका या सन्तानीका? इसके उत्तरमें यही कहना है, कि सन्तानका निरोध असम्भव है। क्योंकि, सन्तानी सन्तानोंके मध्य परस्पर कारण-कार्यरूपमें अनुभूत रहती है। इस कारण सन्तानका विच्छेद असम्भव होता है। सन्तानीका निरोध भी असम्भव है। इसका भी कारण यह है, कि किसी भी भाव ( पदार्थ )-का निरन्वय और निरुपाख्य विनाश नहीं होता। वस्तुमात्र हो किसी भी अवस्थामें क्यों न प्राप्त हो, प्रत्यभिज्ञाके बलसे उसका अविच्छेद ही देखा जाता है। अमुक वस्तु अभी ऐसी हुई है, यह प्रत्यभिज्ञा ज्ञान उस वस्तुका निरन्वय विनाशका नहीं होना ही साक्ष्य देता है। किसी किसी अवस्थामें स्पष्ट प्रत्यभिज्ञा सचमुच नहीं होती। नहीं होने पर भी क्वचिद् दृष्ट अन्वय-

के विच्छेदाभावबलसे उस वस्तुका अन्वय वा अविच्छेद अनुमित हो सकता है। इस प्रकार सुगतोंका दो प्रकार-का विनाश अयुक्त है अर्थात् परस्पर संलग्न कारणकार्य-धाराका विच्छेद नहीं होनेके कारण सौगत मतसे सिद्ध प्रतिसंख्यानिरोध और अप्रतिसंख्यानिरोध दोनों ही असम्भव होता है।

इस पर बौद्धोंका कहना है, कि अविद्यादिके निरोध-में मोक्ष है। अविद्यादिका निरोध उक्त दोनों निरोधोंका अन्तःपाती है। यदि ऐसा ही हो, तो हमारा पूछना यही है, कि अविद्यादिका निरोध क्या ससहाय है, (यमनिय-मादि अङ्गोंके साथ) क्या यह सम्यक् ज्ञान द्वारा होता है वा आप ही आप? यदि ससहाय सम्यक्ज्ञानसे होता है, ऐसा कहा जाय, तो 'क्षणिकवाद' सभी पदार्थ स्वभावतः क्षणविनाशी हैं, इस प्रतिज्ञाका त्याग करना होगा। यदि कहा जाय, कि आप ही होता है, तो अविद्यादि निरोध-का उपदेश निरर्थक हो जाता है। सुतरां दोनों ही पक्षमें दोष है। अतएव अविद्यादिके प्रतिसंख्यानिरोध तथा अप्रतिसंख्यानिरोधविषयमें दोनोंमें ही दोष हैं। अतएव बौद्धोंका मत नितान्त अयौक्तिक प्रतीत होता है। (वेदान्तद० २।२।२२-२३) बौद्धदर्शन देखो।

प्रतिसंयोद्धृ (सं० त्रि०) प्रति-सम-युध-तृच्। प्रतियोद्धा, जोड़का।

प्रतिसंलयन (सं० क्ली०) प्रति-सम-ली-ल्युट्। सम्पूर्ण-रूपसे लीन होना।

प्रतिसंवत्सर (सं० अव्य०) प्रत्येक वर्ष, हर साल।

प्रतिसंविद् (सं० स्त्री०) प्रत्येक वस्तुका यथार्थ ज्ञान।

प्रतिसंविद्प्राप्त (सं० पु०) बोधिसत्त्वभेद।

प्रतिसंवेदक (सं० त्रि०) पूर्णतत्त्वज्ञ।

प्रतिसंवेदिन् (सं० त्रि०) सुखभोगी।

प्रतिसंस्थान (सं० क्ली०) प्रति-सम-स्था-ल्युट्। मध्यमें अवस्थान, प्रवेश।

प्रतिसंहार (सं० पु०) प्रति-सं-हृ-घञ्। १ निवर्त्तन, निवारण। २ प्रत्याकर्षण, सङ्कोच।

प्रतिसंहृत (सं० त्रि०) प्रति-सं-हृ-क्त। १ संकुचित। २ निवर्त्तित। ३ अनुरुद्ध।

प्रतिसङ्क्षिका (सं० स्त्री०) बौद्धभिक्षुकोंका वह कपड़ा जिसे वे धूलीसे बचनेके लिये पहनते हैं।

प्रतिसङ्गिन् (सं० पु०) प्रतिसङ्ग-इनि। प्रतिसङ्ग, युद्ध।

प्रतिसञ्चर (सं० पु०) प्रति सञ्चरन्ति क्रियाशून्य विली-यन्तेऽस्यां प्रति सम-चर-आधारे अप्। १ प्रलयभेद।

"यदा तु प्रकृतौ याति लयं विश्वमिदं जगत्।
तदोच्यते प्राकृतोऽयं विद्वद्भिः प्रतिसञ्चरः॥"
(मार्कं०पु० ४६ अ०)

जिस समय यह विश्व प्रकृतिमें लीन हो जायगा, तभी प्रतिसञ्चर होगा। २ प्रलयमात्र।

प्रतिसञ्जिहीर्षु (सं० त्रि०) प्रतिसंहर्त्तुमिच्छुः प्रति-सम्-हृ-सन्, तत उ। प्रतिसंहार करनेमें इच्छुक।

प्रतिसदृक्ष (सं० त्रि०) समानदर्शी, एक-सा देखनेवाला।

प्रतिसदृश (सं० त्रि०) प्रत्येकके प्रति समानदर्शी, सबको एकसा देखनेवाला।

प्रतिसन्देश (सं० पु०) प्रतिरूपः सन्देशः प्रादिसमासः। सन्देशानुसार प्रत्युत्तररूप वाचिक वृत्तान्तभेद।

प्रतिसन्धान (सं० क्ली०) प्रति-सम्-धा-भावे-ल्युट्। अनु-सन्धान, ढूंढ़ना, खोजना।

प्रतिसन्धानिक (सं० पु०) राजाओं आदिकी स्तुति करने-वाला मागध।

प्रतिसन्धि (सं० पु०) प्रतीपः सन्धिः प्रादिसमासः। १ वियोग, बिछोह। २ अनुसन्धान, ढूंढ़ना। ३ पुनर्जन्म। ४ उपरम।

प्रतिसन्धेय (सं० त्रि०) प्रति-सम्-धा-कर्मणि यत्। प्रती-कारयोग्य।

प्रतिसम (सं० त्रि०) प्रतिकूलः समः। विसदृश, जो देखनेमें समान न हो।

प्रतिसमन्त (सं० त्रि) प्रतिगतं समन्तात् येन प्रादिबहु पृषोदरादित्वात् साधुः। प्राप्तसमन्ताद्भाव।

प्रतिसमाधान (सं० क्ली०) प्रति-सम्-आ-धा-ल्युट्। प्रतिकार।

प्रतिसमाधेय (सं० त्रि०) प्रति-सम्-आ-धा-यत्। प्रती-कार्य, प्रतीकारके लायक।

प्रतिसमासन (सं० क्ली०) प्रति-सम्-आ-अस भावे ल्युट्। निरसन, निवारण।

प्रतिसर (सं० पु०) प्रतिसरतीति प्रति-सृ-अच्। १ मन्त्र-भेद, जादूका मन्त्र। २ माल्य, माला। ३ कङ्कण, एक प्रकार

का गहना। ४ व्याहमें पयननेका कंकण। ५ प्रातःकाल, सवेरा। ६ व्रणशुद्धि, जख्मका भर आना। ७ चमूपृष्ठ, सेनाका पिछला भाग। ८ मादा हाथी, हथनी। ६ मण्डल। १० भृत्य, नौकर। (त्रि०) ११ नियोज्य।

प्रतिसरण (सं० क्ली०) किस चीजके बल टेक कर रहना।

प्रतिसर्ग (सं० पु०) प्रतिरूपः सर्गः। ब्रह्माकी सृष्टिके बाद दक्षादिकी सृष्टि, वे सब सृष्टियां जो इन्द्र, विराट् पुरुष, मनु, यक्ष और मरीचि आदि ब्रह्माके मानस-पुत्रोंने उत्पन्न की थीं।

कालिकापुराणमें प्रतिसर्गका विषय इस प्रकार लिखा है—रुद्र, विराट्पुरुष, मनु, दक्ष और मरीचि आदि ब्रह्माके मानस पुत्रोंमेंसे प्रत्येकने जो जो सृष्टि की है, उसका नाम प्रतिसर्ग है। विराट्पुत्र मनुने अन्य छः मनुओंकी सृष्टि करके बहुतों प्रजाकी सृष्टि की। क्रमशः उस मनुकी सन्ततिसखा सारे संसारमें फैल गई। स्वायम्भुव मनुने प्रजा-सृष्टि करनेकी कामनासे पहले जिन छः पुत्रोंको उत्पादन किया, वे सभी मनु थे। उनके नाम थे स्वारोचिष, औत्तम, तामस, रैवत, चाक्षष और विवस्वान्।

यक्ष, राक्षस, पिशाच, नाग, गन्धर्व, किन्नर, विद्याधर, अप्सरा, सिद्ध, भूत, विद्युत्, मेघ, लता, गुल्म, तृण, मत्स्य, पशु, कीट और अन्यान्य जलज स्थलज प्राणी आदिकी स्वायम्भुव मनुने अपने पुत्रोंके साथ मिल कर सृष्टि की, इसीसे इसको उनका प्रतिसर्ग कहते हैं। स्वायम्भुवपुत्र छःम नुओंने भी अपने अपने अधिकारमें प्रतिसर्ग करके चराचर व्याप्त किया। उन्होंने वराहयज्ञ, यूपादि यज्ञीय द्रव्य, धर्म, अधर्म और यावतीय गुणोंकी सृष्टि की। इसीसे उन्हें वाराह प्रतिसर्ग कहते हैं। दक्षने अनेक प्रधान प्रधान देवर्षि, महर्षि और सोमप आदि पितरोंको उत्पादन करके सृष्टि प्रवर्त्तित की। यही दक्षका प्रतिसर्ग है। ब्रह्माके मुखसे ब्राह्मण, बाहुसे क्षत्रिय, ऊरुसे वैश्य और पदतलसे शूद्र और चारों मुखसे चार वेद उत्पन्न हुए। ब्रह्माका प्रतिसर्ग होनेके कारण यह ब्राह्मसर्ग कहलाया। मरीचिसे कश्यप और कश्यपसे समस्त जगत्, देव, दैत्य, दानव आदिकी सृष्टि हुई। इसका नाम मारीच प्रतिसर्ग रखा गया। अत्रिके नेत्रसे चन्द्रमा और चन्द्रमासे जगत्व्यापक चन्द्रवंश उत्पन्न हुए, यही सोमसर्ग वा अत्रिका प्रतिसर्ग है। पुलस्त्यके पुत्र आज्यप नामक पितरों और राक्षसोंका प्रतिसर्ग पुलस्त्य कहलाता है। हस्ती, अश्व आदिको पुलहने सृष्टि की, इस कारण इसे पुलहका प्रतिसर्ग कहते हैं। सूर्यसन्निभ ८८ हजार वालखिल्यगण क्रतुके पुत्र हैं, अतः ये क्रतुके प्रतिसर्ग कहलाये। ८६ हजार प्राचेतसगण प्रचेताके पुत्र थे, यह प्रचेताका प्रतिसर्ग कहलाता है। सुकालीन पितृगण और अरुन्धतीगर्भसम्भूत अन्य ५० योगी वशिष्ठके पुत्र थे, इसका नाम वासिष्ठ प्रतिसर्ग है। भृगुसे भार्गवोंकी उत्पत्ति हुई। वे सभी दैत्योंके पुरोहित, कवि और महाप्राज्ञ थे तथा सारे संसारमें उनका प्रसार था, यही भार्गव प्रतिसर्ग नामसे प्रसिद्ध है। नारदसे नाना प्रकारके नक्षत्र, विमान, प्रश्न, उत्तर, नृत्य, गीत और कौतुक उत्पन्न हुए, इस कारण इसका नाम नारद प्रतिसर्ग पड़ा। इन्हीं दक्षमरीचि आदि ऋषियोंने अनेक पुत्र उत्पादन किये और उन सबका विवाह कर स्वर्ग और मर्त्यको परिपूर्ण कर दिया। उनके पुत्रपौत्रादिकी सन्तानसन्तति आज भी भुवनमण्डल पर वर्त्तमान है और उत्पन्न हो रही हैं। विष्णुके नयनसे सूर्य, मनसे चन्द्र, कर्णसे वसु और दशदिक् तथा मुखसे अग्नि उत्पन्न हुई थीं, इस कारण यह विष्णुका प्रतिसर्ग कहलाया। पीछे चन्द्रमा अत्रिके नेत्रसे और सूर्य कश्यपपत्नी अदितिसे पूजित हो कर कश्यपके औरस और अदितिके गर्भसे उत्पन्न हुए। रुद्रसे चार प्रकारके भूतोंकी उत्पत्ति हुई, १ला कुक्कुर, वराह और उष्ट्ररूपधारी, २रा शृगाल और वानर रूपधारी, ३रा भल्लुकानन और बिड़ालानन रूपधारी और ४था व्याघ्रमुखो तथा सिंहमुखी। ये सभी नाना शस्त्रधारी, कामरूपी और महाबल पराक्रान्त थे। यह रुद्रका प्रतिसर्ग है। कल्पके शेषमें इन सब प्रतिसर्गोंका लय हुआ करता है। (कालिका पु० २६ अ०) २ प्रलय। (अव्य०) ३ सर्ग सर्गमें, प्रति सर्गमें।

प्रतिसर्य (सं० पु०) प्रतिसरे भवः यत्। रुद्रभेद, एक रुद्रका नाम। २ विवाहोचित हस्तसूत्रभवमात, विवाहके समय हाथमें बांधा जानेवाला कंगन।

प्रतिसव्य (सं० त्रि०) प्रतिगतं सव्यं वाममिति। प्रतिकूल, विपरीत।

प्रतिसन्धानिक ( सं० पु० ) प्रतिसन्धानं प्रयोजनमस्येति प्रतिसन्धान-ठक्। मागध, स्तुतिपाठक।

प्रतिसाम ( सं० त्रि० ) साम्नि साम्नि वीप्सायामव्ययीभावः अच् समासान्तः। प्रत्येक साममें, हरएक साममन्त्रमें।

प्रतिसामन्त ( सं० पु० ) विपक्ष, शत्रु।

प्रतिसायम् ( सं० अव्य० ) प्रति सन्ध्याकालमें।

प्रतिसारण ( सं० त्रि० ) प्रतिसारयति प्रति-सृ-णिच्-ल्यु। १ अपसारक, हटानेवाला। २ दूरीकारक, दूर करनेवाला। ( पु० ) ३ दूरीकरण, दूर हटाना, अलग करना। ४ सुश्रुतोक्त अग्निकार्यभेद। यह अग्निकार्य चार प्रकारका है, वलय, बिन्दू, विलेखन और प्रतिसारण। इसमें गरम घी या तेल आदिकी सहायतासे कोई स्थान जलाया जाता है। ववासीर, भगन्दर, अर्बुद आदि रोगोंमें यह विधेय है। ५ व्रणचिकित्साङ्ग। ६ दन्तघर्षणभेद, मंजन। किसी प्रकारके चूर्ण या अवलेह आदि द्वारा दांत, जीभ और मुंहको उंगलीसे धीरे धीरे घिसनेका नाम प्रसारण है। प्रतिदिन नियमित रूपसे प्रतिसारण करनेसे मुखकी विरसता, दुर्गन्ध, मुखशोष, तृष्णा, अरुचि और दन्तपीड़ा जाती रहती है।

प्रतिसारणीय ( सं० त्रि० ) प्रति-सृ-णिच् कर्मणि अनीयर्। १ स्थानान्तर नयनीय, हटा कर दूसरे स्थान पर ले जानेके योग्य। (पु०) २ सुश्रुतके अनुसार एक प्रकारकी क्षार-पाक-विधि। यह कुष्ठ, भगन्दर, दाद, कुष्ठव्रण, झांई, मुहासे और ववासीर आदिमें अधिक उपयोगी होती है।

प्रतिसारा (सं० स्त्री०) पञ्चबुद्ध-शक्तिभेद, बौद्ध तान्त्रिकोंके अनुसार एक प्रकारकी शक्ति जिसका मन्त्र धारण करनेसे सब प्रकारकी विघ्न-बाधाओंका दूर होना माना जाता है।

प्रतिसारित (सं० त्रि०) प्रति-सृ-णिच्-क। १ परिचालित, चलाया हुआ, हटाया हुआ। २ प्रवर्त्तित, बदला हुआ। ३ दूरीकृत, अलग किया हुआ। ४ संशोधित, शोधा हुआ।

प्रतिसारिन् ( सं० त्रि० ) प्रतीपं सरति सृ-णिच्-णिनि। १ प्रतीपगामी। २ नीचगामी।

प्रतिसिद्ध—दाक्षिणात्यमें प्रचलित (राजा ३य जयसिंहके समसामयिक) राजकरविशेष।

प्रतिसीरा (सं० स्त्री०) प्रतिसिनोति प्रतिबध्नातीति प्रति-सि (शुसिचिमिमां दीर्घश्च। उण् २।२५) क्रन् दीर्घश्च, ततष्टाप्। यवनिका, परदा।

प्रतिसूर्य ( सं० पु० ) प्रतिरूपः सूर्यः प्रादिस०। १ कृकलास, गिरगिट। २ आकाशमें होनेवाला एक प्रकारका उत्पात जिसमें सूर्य निकला हुआ दिखाई देता है। ३ सूर्यपरिवेश, सूर्यका मण्डल या घेरा। वृहत्संहितामें लिखा है, कि जिस ऋतुमें सूर्यका जैसा वर्ण होता है, उस ऋतुमें यदि प्रतिसूर्यका वर्ण भी वैसा ही हो अथवा वैदूर्यसदृश, स्वच्छ और शुक्लवर्ण युक्त हो, तो वह वर्ष क्षेम और सुभिक्षकर होगा, ऐसा समझना चाहिये। पीतवर्ण होनेसे व्याधि, अशोकपुष्पकी तरह होनेसे शास्त्रप्रकोप अर्थात् युद्धादि उपस्थित होता है। प्रतिसूर्यके उदय होनेसे दस्युभय, आतङ्क और नृपविनाश होता है। उत्तरमें प्रतिसूर्य होनेसे अधिक जल, दक्षिणमें होनेसे प्रबल वायु, दोनों दिक् होनेसे सलिलभय, ऊपरमें होनेसे राजभय और नीचे होनेसे महामारीका भय बना रहता है।

( वृहत्सं० ३७ अ० )

प्रतिसूर्यक ( सं० पु० ) प्रतिसूर्य स्वार्थे कन्। कृकलास, गिरगिट। २ सूर्यका परिवेश। प्रतिसूर्य देखो।

प्रतिसूर्यशयानक ( सं० पु० ) सूर्यके उत्तापमें सोनेवाला कुम्भीर, सरट आदि।

प्रतिसृष्ट ( सं० त्रि० ) प्रति-सृज-कर्मणि-क। १ प्रेषित, भेजा हुआ। २ प्रत्याख्यात, लौटा हुआ।

प्रतिसेना ( सं० स्त्री० ) विपक्षियोंकी सेना, दुश्मनकी फौज।

प्रतिसोमा (सं० स्त्री०) प्रतिरूपः सोमः सोमवल्ली यस्याः। महिषवल्ली, छिरेटा नामकी बेल।

प्रतिस्कन्ध ( सं० पु० ) १ कुमारानुचरभेद। २ नियम-सन्ध्यङ्गभेद।

प्रतिस्त्री ( सं० स्त्री० ) प्रतिरूपा स्त्री प्रादिसमासः। १ परनारी, पराया औरत। आभिमुख्ये अव्ययीभावः। ( अव्य० ) २ स्त्रीके अभिमुख।

प्रतिस्थान ( सं० अव्य० ) प्रत्येक स्थानमें, हर जगह।

प्रतिस्नेह ( सं० पु० ) प्रति-स्नेह-घञ्। प्रतिरूप स्नेह।

प्रतिस्पर्द्धा ( सं० स्त्री ) प्रति-स्पर्द्ध-भावे-अङ्। प्रतिरूपा-स्पर्द्धा, किसी काममें दूसरेसे बढ़ जानेकी इच्छा या उद्योग, लागडाँट, चढ़ा ऊपरी। २ विवाद, झगड़ा।

प्रतिस्पर्द्धिन् ( सं० त्रि० ) १ विद्रोही, उद्दण्ड। २ प्रतिस्पर्द्धा-युक्त, मुकावला या बराबरी करनेवाला।

प्रतिस्पश ( सं० पु० ) प्रतिरूपः स्पशः। १ प्रतिदूत। २ आगमनप्रतीक्षा, किसीकी वाट जोहना।

प्रतिस्पाशन ( सं० त्रि० ) प्रतिस्पश, बाधक।

प्रतिस्फलन ( सं० पु० ) विस्तार, फैलाव।

प्रतिस्मृति ( सं० स्त्री० ) प्रतिरूपा स्मृतिः प्रादिसमासः। प्रतिरूप स्मृतिशास्त्र।

प्रतिस्याय ( सं० पु० ) प्रतिश्याय देखो।

प्रतिस्राव ( सं० पु० ) एक प्रकारका रोग। इसमें नाकमेंसे पीला या सफेद रंगका बहुत गाढ़ा कफ निकलता है।

प्रतिस्रोतस् ( सं० क्ली० ) प्रतीपं स्रोतं प्रादिस०। स्रोतके प्रतिकूल गमन, विरुद्ध धारमें जाना।

प्रतिस्वर ( सं० पु० ) प्रति-स्व-शब्दोपतापयोः, भावे आधारे वा अप्। प्रतिशब्द, गूंज। २ उपतापाधार, सूर्यकिरण-सम्पर्कस्थान।

प्रतिहत ( सं० त्रि० ) प्रतिहन्यते स्मेति प्रति-हन-क्त। १ निरस्त, हटाया हुआ। २ व्याहत, मना किया हुआ। ३ आहत, चोट खाया हुआ। ४ प्रेरित, उसकाया हुआ। ५ अवरुद्ध, रुका हुआ। ६ प्रतिस्खलित, गिरा हुआ। ७ प्रतिबद्ध, बंधा हुआ। ८ द्विष्ट, जिसे द्वेष हो। ९ निराश, जिसे आशा न हो।

प्रतिहति ( सं० स्त्री० ) प्रति-हन-भावे-क्तिन्। १ प्रतिघात, वह आघात जो किसीके आघात करने पर किया जाय। २ क्रोध, गुस्सा। ३ रोकने या हटानेकी चेष्टा। ४ टक्कर।

प्रतिहन्ता ( सं० पु० ) १ रोकनेवाला, बाधक। २ मुकाबले-में खड़ा हो कर मारनेवाला।

प्रतिहन्तृ ( सं० त्रि० ) प्रति-हन-तृच्। प्रतिहन्ता देखो।

प्रतिहन्तव्य ( सं० त्रि० ) प्रति-हन-तव्य। प्रतिहननके योग्य, मारनेके लायक।

प्रतिहरण ( सं० क्ली० ) प्रति-हृ-ल्युट्। विनाश, बरबादी।

प्रतिहर्त्ता ( हिं० पु० ) १ सोलह ऋत्विजोंमेंसे बारहवां ऋत्विज। २ वह जो विनाश करे। ३ भरतवंशीय प्रतीह-राजाके एक पुत्रका नाम।

प्रतिहर्तृ ( सं० त्रि० ) प्रति-हृ-तृन्। प्रतिहर्त्ता देखो।

प्रतिहर्षण ( सं० क्ली० ) प्रतिरूपं हर्षणं प्रादिसमासः। १ हर्षानुरूप हर्ष। हृष-णिच्-ल्युट्। २ प्रतिरूप सन्तोष सम्पादन।

प्रतिहस्त ( सं० पु० ) प्रतिरूपः हस्तोऽवलम्बनरूपो यस्य। प्रतिनिधि।

प्रतिहार ( सं० पु० ) प्रति विषयं प्रत्येकं वा हरति स्वामि-समीपमानयतीति प्रति-हृ-अण्। १ द्वारपाल, दरबान, ड्योढ़ीदार। २ द्वार, दरवाजा, ड्योढ़ी। ३ मायाकार, ऐन्द्रजालिक, बाजीगर। ४ परमेष्ठीके पुत्र। ५ सामका अवयवभेद, सामवेद-गानका एक अंग। ६ राजकर्मचारी-भेद, प्राचीनकालके एक राजकर्मचारी जो सदा राजाओंके पास रहा करते थे और जो राजाओंको सब प्रकारके समाचार आदि सुनाया करते थे। अकसर पढ़े लिखे ब्राह्मण या राजवंशके लोग इस पद पर नियुक्त किये जाते थे। ७ चोबदार, नकीब। ८ एक प्रकारकी सन्धि। ९ दाक्षिणात्यवासी राजवंशभेद। उत्तर-भारतके परिहारगण पहले दक्षिणमें प्रतिहार कहलाते थे। परिहार देखो।

प्रतिहारक ( सं० पु० ) प्रतिरूपं हरतोति हृ-ण्वुल्। १ ऐन्द्र-जालिक, बाजीगर। २ वह जो प्रतिहार सामगान करता हो।

प्रतिहारण ( सं० क्ली० ) प्रति-हृ-णिच्-ल्युट्। १ प्रवेशद्वार, दरवाजा। २ प्रवेशन, द्वार आदिमें प्रवेश करनेकी आज्ञा।

प्रतिहारतर ( सं० पु० ) पुराणानुसार एक प्रकारका अस्त्र। इसका व्यवहार, दूसरोंके चलाए हुए अस्त्रोंको निष्फल करनेके लिये होता है।

प्रतिहारत्व ( सं० पु० ) प्रतिहार या द्वारपालका काम या पद।

प्रतिहारिन् ( सं० पु० ) प्रति-हृ-णिनि । द्वारपाल, ड्योढ़ीदार ।

प्रतिहारी ( हिं० पु० ) प्रतिहारिन् देखो ।

प्रतिहार्य ( सं० त्रि० ) प्रति-हृ-ण्यत् । परिहार्य, छोड़ने लायक ।

प्रतिहास ( सं० पु० ) प्रतिरूपः हासः प्रादिस० । १ उपहासकारीके प्रति हास्य, हंसी करनेवालोंके साथ हंसी । २ करवीरवृक्ष, कनेर । ३ शुक्लकरवीर, सफेद कनेर ।

प्रतिहिंसा ( सं० स्त्री० ) प्रतिहिंस-अङ्-टाप् । १ वैरनिर्यातन, वैर चुकाना, बदला लेना । २ वह हिंसा जो किसी हिंसाका बदला चुकानेके लिये की जाय ।

प्रतिहिति ( सं० पु० ) शरयोजना, चिल्ला चढ़ाना ।

प्रतिहृदय ( सं० अव्य० ) प्रत्येक हृदयमें ।

प्रतिह्वर ( सं० पु० ) प्रति ह्वृ-आधारे अप् । समीप, नजदीक ।

प्रतीक ( सं० पु० ) प्रति-कन् निपातनात् दीर्घः । १ अवयव, अङ्ग । २ पता, चिह्न, निशान । ३ किसी पद्य वा गद्यके आदि या अन्तके कुछ शब्द लिख कर या पढ़ कर उस पूरे वाक्यका पता बतलाना । ४ मुख, मुंह । ५ आकृति, रूप, सूरत । ६ प्रतिरूप, स्थानापन्न वस्तु । ७ प्रतिमा, मूर्त्ति । ८ वसुके पुत्र और ओघमानके पिताका नाम । ९ मरुके पुत्रका नाम । १० पटोल, परवल । ११ उपासनाभेद । श्रुतिमें प्रतीकोपासनाका विधान लिखा है । छान्दोग्य उपनिषद्में कई जगह इस उपासनाका उल्लेख देखनेमें आता है । वेदान्तदर्शन और उसके भाष्यमें प्रतीकका जो विषय लिखा है, वह इस प्रकार है;—"न प्रतीके नहिसः" (वेदान्त ४।१।४)

मनब्रह्म, आदित्यब्रह्म, नामब्रह्म इत्यादि शास्त्रोंमें विहित हुए हैं । अतएव इनकी उपासना अवश्य करनी चाहिये । मन, आदित्य और नाम ( ओं, तत्, सत्, हरिविष्णु इत्यादि ) ये सब प्रतीक हैं । इन सबोंसे ब्रह्मबुद्धि उत्थापित करनी होगी । इस प्रकार उपासना करनेका नाम प्रतीकोपासना है । ब्रह्म और उपासक जीव अभिन्न है, यह भाव स्थिर रखकर 'मैं ही नाम हूं', 'मैं ही आदित्य हूं', ऐसा समझोगे या ब्रह्मको ही मन, आदित्य और नाम बतलाओगे ? इसके उत्तरमें शङ्कराचार्यने कहा है—प्रतीकमें अहंज्ञान न्यस्त मत करो । कारण, प्रतीकोपासक प्रतीकको अहं अर्थात् आत्मा नहीं मानते । इसी कारण प्रतीकमें 'अहंग्रह' उपासना सिद्ध नहीं होती । 'न प्रतीके नहि सः' इस सूत्रभाष्यमें शङ्कराचार्यने ऐसा लिखा है—मन ब्रह्म है । मनकी ऐसी उपासनाका नाम अध्यात्म-उपासना है, आकाश ब्रह्म है—ऐसी उपासनाका नाम अधिदैव-उपासना और नामरूपमें ब्रह्मोपासना ही नामब्रह्म उपासना है । अध्यात्म, अधिदैव, और नामब्रह्म इत्यादिरूप उपासनाका नाम प्रतीकोपासना है ।

अध्यात्मादि रूपमें अनेक प्रकारकी प्रतीकोपासना बतलाई गई है । इसमें संशय यह है, कि इन सब प्रतीकोंमें अहंज्ञानका उत्पादन करना होगा वा नहीं ? पूर्वपक्षमें यह मिलता है, कि इन सब प्रतीकोंमें आत्ममति (अहंज्ञान) करना ही युक्तिसिद्ध है । कारण, श्रुतिमें ब्रह्मको आत्मा बतलाया है । इस विषयका तात्पर्य यह, कि कोई भी प्रतीक क्यों न हो, सभी जब ब्रह्मविकार हैं, तब निश्चय ही वे सब ब्रह्म हैं । जो ब्रह्म है, वही आत्मा है । इसके उत्तरमें शङ्कराचार्यने ऐसा कहा है—'न प्रतीकेष्वात्ममतिं बध्नीयात्, नह्युपासकः, प्रतीकानि व्यस्तान्यात्मत्वेनाकलयेत्' ( वेदान्तद० भाष्य )

प्रतीकमें आत्ममति अर्थात् अहंज्ञान प्रवाहित न करे । कारण, प्रतीकोपासक किसी भी प्रतीकको आत्मभावमें नहीं देखते अर्थात् आत्माके जैसा नहीं मानते । प्रतीक ब्रह्मका विकार होनेके कारण ब्रह्म है । अतएव ब्रह्म ही आत्मा हैं, ऐसा जो कहते हैं उनको भारी भूल है । क्योंकि, उससे प्रतीकका प्रतीकत्व विलोप हो सकता है । नाम प्रभृति प्रतीक ( उपासनाका अवलम्बन ) ब्रह्मके विकार तो हैं, पर उनमें ब्रह्मदृष्टि प्रवाहित करनेमें विकारभाव उपमर्दित होगा और वे सब ब्रह्मभावका आश्रय लेंगे । यदि नामादिका स्वरूप विलुप्त हुआ, तो प्रतीक रहा कहां ! अहंज्ञान प्रवाहित होगा किसमें !

ब्रह्म ही आत्मा है, यह भाव स्थिर रखनेमें ब्रह्मदृष्टिके उपदेशसे आत्मज्ञान सिद्ध तो हो सकता, पर उससे इष्टसिद्धि नहीं होगी । कारण, उस प्रकारके दर्शनसे कर्तृ-

त्वादि संसारधर्म निराकृत नहीं होता। ब्रह्म ही आत्मा है—यही दर्शन कर्तृत्वादि सर्वसंसारधर्म निराकरण पूर्वक उदित होता है। उसकी अनिराकरण अवस्थामें ही उन सब उपासनाओंका विधान है। कहनेका तात्पर्य यह है, कि उक्त प्रकारकी कल्पनासे उपासक प्रतीकके साथ समान होनेकी चेष्टा तो करता है, पर उससे अहंज्ञान उत्पन्न नहीं होता। जीव और प्रतीकका स्वरूपगतभेद तथा विधि श्रवण नहीं रहनेके कारण प्रतीकमें अहंग्रहउपासनाकी बिलकुल सम्भावना नहीं। जो रुचक है वही स्वस्तिक है। रुचक और स्वस्तिक पूर्वकालका अलङ्कारविशेष है। अलङ्काररूपमें इन दोनोंकी एकता नहीं है; किन्तु सुवर्ण-रूपमें एकता है। अतएव सुवर्णत्व प्रकारमें अभेद रहने पर भी उन दोनों (स्वस्तिक और रुचक)के स्वरूपमें यथेष्ट प्रभेद है। सुवर्णत्व प्रकारमें रुचक स्वस्तिककी एकता-की तरह ब्रह्मात्मभावकी एकता ग्रहण करनेमें प्रतीकामात्र-की प्राप्ति होती है। इसीसे प्रतीकमें अहंज्ञान नहीं किया जा सकता अर्थात् प्रतीकोपासनासे अहंज्ञान लाभ नहीं होता।

पूर्वोक्त वाक्यमें अर्थात् मनब्रह्म इत्यादिकी उपासना-में और भी अनेक संशय हैं। ब्रह्ममें आदित्यादि बुद्धि न्यस्त करनी होगी या आदित्यादिमें ब्रह्मबुद्धि? इसका विषय लिखा गया। अब प्रतीकोपासनाविधायक वाक्य-निचयमें ब्रह्म शब्दके साथ आदित्यादि शब्दका समा-नाधिकरण देखा जाता है। यथा—'आदित्यब्रह्म' 'प्राण-ब्रह्म' 'विद्युत्ब्रह्म' इत्यादि। इन सब वाक्योंमें समान विभक्तिका प्रयोग होनेसे एकार्थता ही प्रतीत होती है। आदित्य शब्द और ब्रह्म शब्दका वास्तविक सामानाधि-करण्य (एकार्थता) असम्भव है। कारण, उक्त दोनों शब्द विभिन्नार्थवाची हैं। जिस प्रकार गो, अश्व प्रभृति शब्दोंका यथार्थ सामनाधिकरण नहीं है, उसी प्रकार उन सब विभिन्नार्थवाची शब्दोंका भी सामानाधिकरण्य नहीं है। यदि कहा जाय, कि ब्रह्मादित्यके प्रकृतिविकृति-भाव है—ब्रह्म प्रकृति और आदित्य विकृति है—तदनुसार ब्रह्मादित्यके भी ब्रह्माकाश प्रभृतिके मृद्घटादिकी तरह सामानाधिकरण्य सम्भव है अर्थात् मृद्विकार घटको मृत्तिका कहनेकी प्रथा है, तदनुसार ब्रह्मविकार आदि-त्यादिको ब्रह्म कहना सङ्गत तो है, पर इसके द्वारा सामा-नाधिकरण्य सम्भव नहीं। कारण, प्रकृति ब्रह्मके साथ आदित्यादि विकारका अभेद साधनेमें विकारका विलय साधित होता है और उससे प्रतीक (उपासनाके आल-म्बन)-का अभाव उपस्थित होता है।

श्रुति-प्रमाणानुसार यह जाना जाता है, कि एकाद्वैत-बोधकालमें कौन किसका उपास्य होता है? कोई भी नहीं होता—यह अभिप्राय अकाट्य होने पर सचमुच श्रुतिका परिमितविकारग्रहण व्यर्थ होगा। यदि ऐसा हो, तो क्यों वे (श्रुति) आदित्यादि विकारका उल्लेख करते हैं? क्यों वे ब्रह्मज्ञानार्थ प्रतीक निर्देश करते हैं। इसका उत्तर यही है, कि जिस प्रकार ब्राह्मण ही अग्नि है अर्थात् अग्नि तुल्य इत्यादि स्थलमें ब्राह्मणमें अग्निबुद्धिका आरोप है उसी प्रकार यहां भी ब्रह्ममें आदित्यादि बुद्धिका अथवा आदित्यादिमें ब्रह्मबुद्धिका आरोप है, यही मालूम होता है। किन्तु किसमें कौन बुद्धि आरोपित करनी होगी? यही संशय है, आदित्यादिमें ब्रह्मबुद्धिको या ब्रह्ममें आदित्यादि बुद्धिको? ब्रह्ममें ही आदित्यादि बुद्धि उत्पा-दन करनी होगी, यदि उन (श्रुति)-की सम्मति है। क्योंकि ब्रह्म ही उपास्य हैं। ब्रह्मको आदित्य जान कर उनका ध्यान करनेसे ब्रह्मका ध्यान वा उपासना सिद्ध हो कर फलप्रद होती है। यही शास्त्रप्रमाणसिद्ध है। पूर्वपक्षकी प्राप्ति होनेसे, आदित्यादिमें ही ब्रह्मदर्शन करे, ऐसा सिद्धान्त हुआ है। उसका प्रतिकारण उत्कृष्टता है, ब्रह्म ही सर्वोत्कृष्ट हैं। उनकी दृष्टिसे दृष्ट होने पर अर्थात् ब्रह्मभावमें भावित होने पर वे उत्कृष्ट हो कर यथोक्त फल देते हैं।

'ब्रह्मेत्यादेशः', 'ब्रह्मेत्युपासीत', 'ब्रह्मेत्युपास्ते' इत्यादि श्रुति द्वारा सर्वत्र ब्रह्म शब्दका और शुद्ध आदि-त्यादि शब्दका उच्चारण हुआ। इस पर यह निर्णीत होता है, कि शुक्तिको रजतके जैसा समझते हैं, इत्यादि स्थलमें शुक्ति शब्द जिस प्रकार शुक्तिकावाची है, उसमें जो 'रजत' शब्दका प्रयोग है, वह केवल रजतज्ञानका उप-लक्षक है; अर्थात् वह रजतकी तरह केवल प्रतीत ही होती है, यथार्थमें वह रजत है नहीं। 'आदित्यो ब्रह्मेति' इत्यादि स्थलमें भी उसी प्रकार जानना चाहिये। फलतः

पहले आदित्यादि प्रतीकमें ब्रह्मबुद्धिको अध्यस्त करे।
"स य एतदेवं विद्वान् आदित्यं ब्रह्मे त्युपास्ते।"
(छान्दोग्य० उप० ३।१६)

कोई उपासक वा ज्ञानी प्रदर्शित प्रकारसे आदित्यकी ब्रह्मभावमें उपासना करते हैं, कोई उपासक 'वाक्य ही ब्रह्म है' इस वाक्यकी उपासना करते हैं, इस प्रकार प्रतीतकोपासनासे फललाभ तो होता है, पर आत्मज्ञान नहीं होता। अतिथि उपासना (सेवा)-से जिस प्रकार फल प्राप्त होता है, उसी प्रकार आदित्यादि प्रतीकोपासनासे भी फल मिलता है। उस फलके देनेवाले ब्रह्म हैं। जिस प्रकार प्रतिमादिमें विष्णुदर्शन हैं उसी प्रकार आदित्यादिमें भी ब्रह्मदर्शन। जिस प्रकार प्रतिमामें विष्णुकी उपासना है, उसी प्रकार आदित्यादिमें भी ब्रह्मकी उपासना। (वेदान्तभाष्य ४।१।५ सू०)

(त्रि०) ११ प्रतिकूल, विरुद्ध। १२ विलोम, जो नीचेसे ऊपरकी ओर गया हो।

प्रतीकवत् (सं० त्रि०) प्रतीक-अस्त्यर्थे मतुप् मस्य व। १ प्रतीकयुक्त। २ मुखयुक्त। (पु०) ३ अग्निका नामभेद।

प्रतीकार (सं० पु०) प्रतिकरणमिति प्रति-कृ-घञ् उपसर्गस्येति पक्षे दीर्घः। १ कृतापकारका प्रत्यपकार, वह काम जो किसीके किये हुए अपकारका बदला चुकाने अथवा उसे निष्फल करनेके लिये किया जाय। २ चिकित्सा, इलाज। ३ प्रतिधान।

प्रतीकार्य (सं० त्रि०) प्रतिकारयोग्य, बदला चुकाने लायक।

प्रतीकाश (सं० पु०) प्रतिकाशते इति प्रति काश-घञ्, उपसर्गस्य दीर्घः। उपमा, प्रतिकाश।

प्रतीकाश्व (सं० पु०) भानुवत् राजाके एक पुत्रका नाम।

प्रतीकास (सं० पु०) प्रति-कस-घञ्। प्रतीकाश।

प्रतीकोपासना (सं० स्त्री०) किसी विशेष पदार्थमें व्यापक ब्रह्मकी भावना करके उसे पूजना और यह मानना कि हम उसी ब्रह्मकी पूजा करते हैं।

प्रतीक्ष (सं० त्रि०) प्रति-ईक्ष-अच्। प्रतीक्षाकारी, वाट जोहनेवाला।

प्रतीक्षक (सं० त्रि०) प्रति-ईक्ष-ण्वुल्। १ प्रतीक्षाकारक, आसरा देखनेवाला। २ पूजक, पूजा करनेवाला।

प्रतीक्षण (सं० क्ली०) प्रति-ईक्ष-ल्युट्। १ प्रतीक्षाकरण, आसरा देखना। २ कृपादृष्टि, मेहरवानीकी नजर।

प्रतीक्षणीय (सं० त्रि०) प्रति-ईक्ष-अनीयर्। प्रतीक्षणयोग्य।

प्रतीक्षा (सं० स्त्री०) प्रति-ईक्ष-अङ्। १ प्रतीक्षण, आसरा, इंतजार। २ प्रतिपालन, किसीका भरण पोषण करना। ३ पूजा।

प्रतीक्षिन् (सं० त्रि०) प्रति-ईक्ष-णिनि। १ प्रतीक्षाकारक, प्रतीक्षा करनेवाला। २ पूजाकारक, पूजा करनेवाला।

प्रतीक्ष्य (सं० त्रि०) प्रतीक्ष्यते इति प्रति-ईक्ष-ण्यत्। १ पूज्य, पूजा करने लायक। २ प्रतीक्षणीय, प्रतीक्षा करने योग्य।

प्रतीघात (सं० पु०) प्रति-हन-भावे घञ् वाहुलकात् दीर्घः। १ प्रतिघात, वह आघात जो किसीके आघात करने पर हो। २ वह आघात जो एक आघात लगने पर आपसे आप उत्पन्न हो, टक्कर। ३ रुकावट, बाधा। ४ निराश। ५ निक्षेप।

प्रतिघातिन् (सं० त्रि०) प्रति-हन-णिनि। प्रतिघातयुक्त।

प्रतीची (सं० स्त्री०) प्रतिदिनान्तं प्रतिदिनान्ते इत्यर्थः अञ्चति सूर्यमिति अञ्चु- गतिपूजनयोः (ऋत्विक् दधृक् स्रग् दिगुष्णिगञ्चुयुजिक्रुञ्चाञ्च। पा ३।२।५९) इति क्विन् अनलोपो दीर्घश्च, 'उगितश्चेति' इति ङीप्। पश्चिमदिक्, पश्चिम दिशा। २ पश्चिमाभिमुखी। ३ प्रतिनिवृत्तमुखी।

प्रतीचीन (सं० त्रि०) प्रतीचिभवं प्रत्यच् (विभाषाञ्चेरदिक् स्त्रियां। ४।३।' इति ख, अल्लोपो दीर्घश्च। १ प्रत्यक्, पश्चिम दिशाका, पछाहीं। २ पराङ्मुख, जिसने मुंह फेर लिया हो।

प्रतीचिनेड् (सं० क्ली०) सामभेद।

प्रतीचीश (सं० पु०) पश्चिम दिशाके स्वामी, वरुण।

प्रतीच्छक (सं० त्रि०) प्रतिगता इच्छा यस्य प्रादिस० ततः कप्। ग्राहक, लेनेवाला।

प्रतीच्य (सं० त्रि०) प्रतीच्यां भवः, प्रतीची-यत्। पश्चिमदिग्जात। पश्चिमदिशामें होनेवाला।

प्रतीत (सं० त्रि०) प्रतीयते स्म प्रत्येकमगादिवेति, प्रति-इण् कर्मणि, कर्त्तरि वा क्त। १ ख्यात, प्रसिद्ध, मशहूर।

२ प्रसन्न, खुश। ३ ज्ञात, विदित, जाना हुआ। (पु०) ४ विश्वदेवका अन्यतम।

प्रतीतसेन (सं० पु०) राजपुत्रभेद।

प्रतीताक्षरा (सं० स्त्री०) प्रतीतः अक्षरः यत्र। विश्वास-योग्य वाक्यसम्वलित।

प्रतीतार्थ (सं० त्रि०) स्वीकृतार्थ, अनुमोदितार्थ।

प्रतीति सं० स्त्री०) प्रति-इन्-भावे क्तिन्। १ ज्ञान, जानकारी। २ दृढ़ निश्चय, विश्वास, यकीन। ३ प्रसिद्धि, ख्याति। ४ आनन्द, प्रसन्नता। ५ आदर।

प्रतीतोद (सं० पु०) वेदमन्त्रादिका पदविशेष।

प्रतीत्यसमुत्पाद (सं० पु०) बौद्धशास्त्रोक्त निदानतत्त्वभेद। जिन सब कारण-परम्परासे जीवकी जाति, उत्पत्ति निर्णीत हुई है, वे प्रत्ययनिवन्धन ही दुःखके कारण हैं। क्लेशव्याधि-प्रपीड़ित मनुष्योंके दुःखसे कातर हो शाक्य-कुमार सिद्धार्थने बोधिद्रुमके नीचे बुद्धत्व लाभके समय जीवनव्याधिके कारण स्वरूप द्वादश निदानका आविष्कार किया था। उक्त द्वादश निदानतत्त्वका नाम प्रतीत्य-समुत्पाद है।

ललित-विस्तरमें लिखा है—अविद्या, संस्कार, विज्ञान, नामरूप, षड़ायतन, स्पर्श, वेदना, तृष्णा, उपादान, भव, जाति और दुःख ये बारह जीवोत्पत्तिके निदान हैं। अविद्यासे संस्कार, संस्कारसे विज्ञान, विज्ञानसे नामरूप इस प्रकार अन्यान्य सम्बन्धविशिष्ट हो कर जातिसे जरा, मरण, शोक, दुःख, परिदेव, दौर्मन्य और उपायास आदि उत्पन्न हुए हैं। मानवजीवनका उत्पत्तिकारण निर्देश करनेमें पहले मृत्युकारणका निर्देश करना आव-श्यक है। जाति या जन्म नहीं रहने से मृत्यु नहीं हो सकती। मृत्युका उत्पत्तिकारण यदि जाति हो, तो यह अवश्य स्वीकार करना पड़ेगा, कि कोई एक विषय जाति-का उत्पत्तिनिदान है। इस प्रकार मानव दुःखके कारणभूत द्वादश परस्पर सम्वन्धविशिष्ट निदान आवि-ष्कृत हुए हैं।

इस निदानतत्त्व वा धर्मसूत्रका प्रकृत अर्थ ले कर बहुत मतभेद चल रहा है। बौद्धाचार्योंने इसकी भिन्न भिन्न व्याख्या की है। हीनयानमतावलम्बियोंके साथ महायानसम्प्रदायकी एकता देखी जाती है। बौद्ध भिन्न



अन्यान्य दार्शनिकोंने भी इसकी भिन्न भिन्न रूपसे व्याख्या की है। बौद्धशास्त्रमें प्रतीत्यसमुत्पादके मूल-स्वरूप द्वादश निदानमें जो पारिभाषिक संज्ञा व्यवहृत हुई है उसका सम्पूर्ण अर्थग्रह नहीं होने पर भी यथा सम्भव उन सब शब्दोंका अर्थ नीचे लिखा जाता है—

अविद्या—अज्ञान वा ज्ञानका अभाव—जगत् और जागतिक पदार्थोंका नित्य और सत्य ज्ञान (यथार्थमें जगत् असत्)।

संस्कार—अविद्याजात भ्रान्तिज्ञान निवन्धन मान-सिक व्यापारभेद। रूप रस गन्ध शब्द स्पर्श—अर्थात् शीत ग्रीष्म ज्वाला यातना सुख दुःख स्मृति अनुभूति भय हर्ष लज्जा चेष्टा आदि सभी संस्कार हैं। संस्कारके योगसे मनःशरीर संगठित हुआ है। विना संस्कारके कुछ भी नहीं हो सकता। सभी संस्कारके एकत्र होने-से मैं पूर्ण, जाग्रत, नाना उपाधिभूषित, महैश्वर्यमय और 'अहं' रूपमें दण्डायमान होता हूं, किन्तु वह विज्ञानादि-का सहायसापेक्ष है।

विज्ञान—ज्ञान, यह छः प्रकारका है—१ चाक्षुष, २ श्रावण, ३ घ्राणज, ४ रासन, ५ त्वाच और ६ मानस।

नामरूप—प्रत्यक्ष-जगत्, 'नाम'का अर्थ अन्तर वा मनोजगत् और 'रूप'का अर्थ वाह्य वा जड़जगत् है। नामरूपसे सारे संसारका बोध होता है। बौद्धदर्शनमें नामरूप पदार्थको पञ्चस्कन्धकी समष्टि बतलाया है।

वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञानस्कन्ध, इन चारोंके योगसे नामकी तथा क्षिति, अप्, तेज और मरुत् इन चारोंके योगसे 'रूप' नामक पञ्चम स्कन्ध-की उत्पत्ति हुई है। वेदना, संज्ञा और संस्कार कहनेसे समस्त चित्तवृत्तियोंका ही उल्लेख किया गया। उसमें विज्ञानयुक्त होनेसे ही अन्तःशरीर वा मनोजगत् निर्मित होता है। वह प्रकाण्ड मनोमयजगत् एक नाममात्र है। फिर 'पुद्गल' पुरुष एकेश्वर मैं ही—एक नाम और एक रूपकी समष्टिमात्र हूं।

षड़ायतन—जड़शरीर, चक्षु, कर्ण, नासिका, जिह्वा, शरीर और मन इन छः इन्द्रियोंका आश्रयस्वरूप हम लोगोंका शरीर है।

स्पर्श—जड़शरीरके साथ जड़जगत्‌का सम्वन्ध।

वेदना—स्पर्शजात रूपरसगन्धादिकी अनुभूति।

तृष्णा—आकांक्षा वा प्रवृत्ति, वाह्यजगत्‌के साथ अन्तर्जगत्‌का सम्बन्ध रखनेकी इच्छा। मतान्तरसे सुखकर विषयकी लाभेच्छा और कष्टजनक विषयकी वर्जनेच्छा।

उपादान—उपकरण, स्त्रीके प्रति स्वामीका अनुराग वा प्रवल आसक्तिका भाव।

भव—सत्ता वा अस्तित्व ( Becoming or Existence )

जाति—जन्म वा उत्पत्ति।

जरामरण—जन्मजन्य दुःखादि।

पूर्वोक्त द्वादश पदार्थ इतरेतर सम्बन्धविशिष्ट है। ब्रह्मसूत्र-टीकाकार गोविन्दनाथने इस निदान-शृङ्खलाको मनुष्यजीवनका इतिहास वतलाया है। मातृगर्भमें भ्रूणके मध्य मनुष्य-जीवनका आरम्भ है। वहां पहले पहल वहुत संस्कार वा सामान्य चित्तवृत्तिका विकाश होता है, साथ साथ सुखदुःखादिकी अनुभूतिका सञ्चार हुआ करता है। इस प्रभेदानुभूतिका मूल अविद्या, अज्ञान वा भ्रान्ति है। संस्कारके क्रमशः परिस्फुट होनेसे विज्ञानका उदय होता है। उससे भ्रूण मानो वहुत कुछ सुखदुःखादिका अनुभव करना सीख लेता है। क्रमशः नामरूपका विकाश है—यह वहुत कुछ सूक्ष्मशरीर भावका—विज्ञान और संस्कारका आश्रयभूत है। इसके वाद षड़ायतन वा अवयवादिसम्पन्न जड़शरीर वहुत कुछ पूर्णाकार धारण करता है। अभीसे इन्द्रियादिका कार्य शुरू होता है। क्रमशः वाह्यजगत्‌के साथ उस स्थूलशरीरका स्पर्श हो जाता है। अभी मान लेना चाहिये, कि भ्रूण मातृगर्भसे भूमिष्ठ नहीं हुआ है। मातृगर्भ ही उसका वाह्यजगत् है। उस जगत्‌के साथ स्पर्शजन्य उसे वेदनादिका अनुभव होता है। वेदनासे 'तृष्णा' अर्थात् आराम उपभोग और दुःखपरिहारकी आकांक्षा; उससे 'उपादान' वा सुखलाभ और दुःखपरिहारकी विशेष चेष्टा होती है। ऐसी अवस्थामें पहुंचनेसे 'भव' अर्थात् गर्भस्थ भ्रूणने पूर्णरूपसे मनुष्यसत्ता प्राप्त की है, ऐसा समझा जाता है। इसी समय मालूम होता है, कि वह मातृगर्भसे वाहर निकल कर 'जाति' वा मनुष्यजन्म लाभ करता है। उस वैचारेके जातिलाभका फल ही जरामरणकी अभिव्यक्ति ( Evolution ) है। वोधिवृक्षके नीचे भगवान्‌ने जिस मीमांसाका आविष्कार किया, वह मानो एक फिजिओलाजीतत्त्व ( शरीरविद्या )-के जैसा है।

हिन्दूशास्त्रमें मानवकी १० दशाओंका उल्लेख है। वौद्धोंका प्रतीत्यसमुत्पाद व्यापार भी मानवजीवनका इतिहासमात्र है। उस इतिहासकी १२ दशाओंमें अभिव्यक्ति हुई है। वुद्धदेवने किस प्रकार यह धर्मतत्त्व प्राप्त किया और कवसे यह वौद्ध-समाजमें प्रचलित तथा आदृत हुआ, वौद्धशास्त्रसे उसका पता चलता है।

महावंशके २ अध्यायमें लिखा है, कि शाक्यकुमार सिद्धार्थने २९वर्षकी उमरमें गृहाश्रमका परित्याग किया। वे गयाके निकटवर्त्ती नैरञ्जना नदीके किनारे छः वर्ष तक वोधिवृक्षके नीचे ध्यानमग्न रहे। उसके तपके प्रभावसे डर कर 'मार' दलवल समेत भाग चले। ३५ वर्षकी उमरमें उन्होंने वुद्धत्वलाभ किया था। वुद्धत्वप्राप्तिके साथ साथ उन्होंने प्रतीत्यसमुत्पाद रूप धर्मज्ञानप्राप्त किया।

पहले ही कहा जा चुका है, कि परस्पर कार्यकारणभावापन्न यह प्रतीत्यसमुत्पादतत्त्व वौद्धधर्मका एक प्रधान अङ्ग है। कारण-परम्परा द्वारा अविद्यासंस्कारादिसे जो कार्य उत्पन्न होता है, वह शृङ्खलायुक्त नहीं होने पर भी निरपेक्ष प्रवृत्त हो कर कार्योन्मुख हुआ करता है। कारणसमवायका नाम प्रत्यय ( dependence ) है। माध्यमिकसूत्रमें चार प्रकारके प्रत्ययकी वातें लिखी हैं—

"चत्वारः प्रत्यया हेतुश्चालम्बनमनन्तरम्।
तथैवाधिपतेयं यत् प्रत्ययो नास्ति पञ्चमः॥"
( माध्यमिकसूत्र १।३ )

हेतु, आलम्बन, अनन्तर और आधिपतेयके सिवा और पञ्चम सम्वन्ध नहीं है। प्रतीत्यसमुत्पादतत्त्वमें जो द्वादश निदानका उल्लेख है, वह परस्पर हेतूपनिवन्ध नहीं होने पर भी किसी किसी अन्योन्यसम्वन्धमें निवद्ध है। अविद्या और संस्कारमें हेतुसम्वन्ध वर्त्तमान है, किन्तु संस्कार और विज्ञानका सम्वन्ध अन्यरूप है। हम

लोगोंकी निगाह पर जब कोई चित्र पड़ता है, तब पहले पहल हम लोग उसका विशेयत्व उपलब्ध नहीं कर सकते। अविद्यासे ही धीरे धीरे हम लोग उस मूर्त्तिका विशेयत्व निरूपण कर लेते हैं। इस प्रकार संस्कार वा अनुभूति द्वारा हम लोग चाक्षुष ज्ञानकी सार्थकता करते हैं। यह मेरी माता है, इत्यादि भ्रान्तज्ञान अविद्याजनित है। भ्रान्तज्ञानवशतः मनमें जो व्यापारादि संघटित होता है, वह संस्कारसे उत्पन्न है। इस कारण संस्कार और अविद्या परस्पर उत्पादक शक्तिविशिष्टके जैसा कल्पित है। इसी प्रकार विज्ञान, नामरूप, षड़ायतन आदि एक दूसरेके साथ अवच्छिन्न भावमें सम्बन्धयुक्त हुआ है। 'जाति' वा जन्म नहीं होनेसे दुःखका आस्थान नहीं रहता, इसीसे जरामरणकल्प जड़शरीरको ही जन्मसे उत्पन्न दुःखका मूलस्वरूप बतलाया है।

शङ्कर-पदानुसृत पूज्यपाद आनन्दगिरिने अपने वेदान्त-भाष्य (२।२।१९)-के ऊपर जो टीका टिप्पणी की है, उसमें जन्मादि पूर्वापर विषय अविद्याजनित है। मतान्तर-से अविद्यादि भी जन्मादिके साथ परस्पर सम्बन्ध विशिष्ट कही गई है। इस प्रकार यह एक द्वादश ग्रन्थियुक्त शृङ्खलविशिष्ट हो कर जलयन्त्र (घटीयन्त्र)-के जैसा लगातार घूमता है।

हिन्दू दार्शनिक वाचस्पतिमिश्रने उक्त सूत्रकी टीका-में बुद्धधर्ममूलक प्रतीत्यसमुत्पादतत्त्वकी एक संक्षेप व्याख्या दी है,—"बुद्धदेवने संक्षेपमें कहा है, कि प्रतीत्य-समुत्पादलक्षण प्रत्ययफल मात्र है। इसके दो कारण हैं, हेतूपनिबन्ध और प्रत्ययोपनिबन्ध। बाह्य और आध्या-त्मिकभेदसे इसको और भी दो भागोंमें विभक्त किया जा सकता है। बाह्यहेतूपनिबन्ध इस प्रकार है,—बीज-से अंकुर, अंकुरसे पत्र, पत्रसे काण्ड, काण्डसे नाल, नालसे गर्भ, गर्भसे शूक, शूकसे पुष्प और पुष्पसे फल उत्पन्न होता है। इसी प्रकार बीजसे निर्लिप्तभावमें फल-पुष्पादिका उद्भव होता है। परन्तु बीज यह नहीं जानता, कि वह अंकुरका कर्त्ता है अथवा अंकुर भी समझ नहीं सकता, कि बीज ही उसका उत्पादक है। इसी प्रकार फल और पुष्पके मध्य निर्वर्त्तक और निर्वर्त्तित सम्बन्ध रहने पर भी किसीको उत्पादक और उत्पाद्यत्वका ज्ञान नहीं उत्पन्न होता। बीजादिका चैतन्य असिद्ध तथा अन्य अधिष्ठाताका अभाव होने पर भी कार्यकारणभावनियम उपलब्ध होता है। प्रत्ययोपनिबन्धके विषयमें उन्होंने लिखा है, कि हेतु-समवायका नाम प्रत्यय है। षड़् धातुका मेल होनेसे बीजहेतु अंकुर उत्पन्न हो सकता है। पृथिवी बीजका संग्रहकार्य समाप्त करके अंकुरको दृढ़ करती है। जल द्वारा बीज स्नेहयुक्त होता है। तेज द्वारा बीजका परिपाक होता, वायुके योगसे बीज अभिनिर्हृत हो कर अंकुरोत्पादन करता और आकाश बीजको आवरण शून्य करता तथा ऋतु द्वारा बीज परिणतिको प्राप्त होता है। इससे यह साबित हुआ, कि इन सब अविकृत धातुओंके मेलसे बीजसे अंकुर उत्पन्न होता है, अन्यथा नहीं होता। पृथिवी यह नहीं जानती, कि वह बीजका संग्रह कार्य करती है अथवा बीज भी नहीं कह सकता, कि वह उस-का (अंकुरका) परिणामसाधन करता है।

आध्यात्मिक प्रतीत्यसमुत्पादके भी इसी प्रकार दो कारण निर्दिष्ट हुए हैं। अविद्या संस्कारसे ले कर जाति जरामरणादि पर्यन्त आध्यात्मिक प्रतीत्यसमुत्पादका हेतूपनिबन्ध है। यहां पर अविद्याको भी मालूम नहीं, कि वह संस्कारका निर्वर्त्तनकर्त्ता है अथवा संस्कार भी यह नहीं कह सकता, कि वह अविद्याका निर्वर्त्तिता है। इस प्रकार जात्यादि भी एक दूसरेके निर्वर्त्तक और निर्वर्त्तित भावको प्रकाशित करनेमें समर्थ नहीं। अविद्यादि स्वयं अचेतन होने पर भी उसमें चेतनान्तरका अधिष्ठान हुआ है। सुतरां अचेतन बीजादि पदार्थके अंकुरादिकी उत्पत्तिकी तरह संस्कारादिका अन्य चेतनाधिष्ठान प्रतीय-मान होता है।

पृथ्वी, अप, तेज, वायु, आकाश और विज्ञानधातुकी समष्टिसे कायकी उत्पत्ति हुई है। यही प्रत्ययोपनिबन्ध आध्यात्मिक प्रतीत्यसमुत्पादकी अभिव्यक्ति है। पृथिवी-से कायकी कठिनता, जलसे स्नेहता, तेजसे अशितपीत-रूपता, वायुसे श्वास प्रश्वासादि और आकाशसे काया सुषिरभावापन्न होती है। पञ्चविज्ञानकायसंयुक्त विज्ञान-धातु ही नामरूप अंकुरका सम्पादक है। आध्यात्मिका अविकला पृथिव्यादि धातुके एकत्र समावेशसे कायाकी उत्पत्ति है; किन्तु पृथिवी भी नहीं जानती, कि उसीसे

कायाकी कठिनता हुई है अथवा कायाको भी यह ज्ञान नहीं, कि उसकी उत्पत्तिका हेतु पृथिवी है। यही प्रत्यक्ष-दृष्ट प्रतीत्यसमुत्पाद है। दार्शनिकप्रवर वाचस्पतिमिश्रने बौद्धमतका खण्डन करते हुए प्रतीत्यसमुत्पाद-धर्मतत्त्व-का जो अर्थ किया है वही यहां पर उद्धृत हुआ। इसका मूलांश ऐसा दुर्वोध्य है, कि उसका कोई परिस्फुट भाव भाषामें लिपिवद्ध नहीं किया जा सकता।

सर्वदर्शनसंग्रहकार माधवाचार्यने भी वौद्धदर्शन-भागमें प्रतीत्यसमुत्पादतत्त्वकी पूर्वोक्तरूपसे विवृति की है। अश्वघोषने निज कृत बुद्धचरितमें अविद्याको ही जगत्‌रूप वृक्ष और दुःखका मूलकारण वतलाया है। माध्यमिकसूत्रके टीकाकार चन्द्रकीर्त्तिका कहना है, कि इतरेतर सम्बन्धविशिष्ट द्वादश निदानतत्त्व ही प्रतीत्य-समुत्पाद है। यह क्षणस्थायी नहीं और न चिरस्थायी ही है, ज्ञाता नहीं है और न ज्ञेय ही है। इसका नाश नहीं है और न यह किसीको नष्ट ही करता है। केवल नदीस्रोतकी तरह निरन्तर वह रहा है। शालिस्तम्भसूत्रमें आध्यात्मिक प्रतीत्यसमुत्पाद-तत्त्व दो भागोंमें विभक्त हुआ है, हेतूपनिवन्ध और प्रत्ययोपनिवन्ध। हेतूपनिवन्ध-में अविद्यादि कारणपरम्परा एक दूसरेका उत्पत्तिसाधक हुई है। पृथिवी, जल, अग्नि, वायु, आकाश और विज्ञान इन छः पदार्थोंके मेलसे प्रत्ययोपनिवन्ध निष्पादित हुआ है। क्षितिसे देह, जलसे उसकी परिपुष्टि, अग्निसे पाककार्य, वायुसे श्वासक्रिया और आकाशसे कायका सुषिर भाव हुआ करता है, तथा विज्ञान द्वारा ही शरीर इन्द्रियसायुज्यको प्राप्त होता है। इन छह धातुओंके पर-स्पर मेलसे पूर्णदेहविशिष्ट हो कर जीव 'नाम' पाता है। अथच पृथिव्यादि कोई भी नहीं कह सकता, कि मैं ही परवर्त्तीका निष्पादक हूं अथवा परवर्त्ती भी अपनेको पूर्वका निष्पन्न नहीं कह सकती।

वेदान्तसूत्रकी व्याख्या देखो।

मायालक्षण-स्वभाव-विशिष्ट पदार्थमात्र ही अस्वामिक है। हेतु और प्रत्ययके अविफलत्व हेतु वे निरन्तर कार्य-कारी हुए हैं। यह स्वयंकृत नहीं है, अथवा यह न पर-कृत है न ईश्वरकृत, न कालपरिणामित ही है, न प्रकृतिसम्भूत न एकैककारणाधीन है और न अहेतुसमुत्पन्न ही। बुद्धघोष-ने विशुद्धिमाग्ग नामक पालिग्रन्थमें संस्कार वा कर्मको ही मनुष्यके जातितत्त्वका मूलकारण वतलाया है। उक्त ग्रन्थमें कई जगह तत् कर्त्तृक उक्त द्वादशतत्त्वका ऐसा अर्थ लिखा है—चार सत्यकी अज्ञानता ही अविद्या है, संस्कार—शारीरिक, वाचनिक वा मानसिक सदसत् कर्मादि, प्रत्यक्षज्ञान ही विज्ञान है; वेदना, संज्ञा, संस्कार और रूपस्कन्धके सहयोगसे नामरूप; चक्षुकर्ण नासिका जिह्वा त्वक् और मन ये छः षडायतन हैं; सुखदुःखादि-की अनुभूतिमात्र ही वेदना है, रूपरसादिकी वलवती इच्छाका नाम तृष्णा है; उपादान—आसक्ति,; भव—कमसत्ता; जाति—जन्म और जरामरणादि—दुःख-कारण।

**प्रतीदर्श** (सं० पु०) शतपथब्राह्मणोक्त एक व्यक्तिका नाम।

**प्रतीनाह** (सं० पु०) प्रति-नह-घञ्। वाहुं दीर्घ। १ वाधा देना। २ कर्णरोगभेद। ३ पताका।

**प्रतीन्धक** (सं० पु०) विदेहराजाके एक पुत्रका नाम।

**प्रतीप** (सं० त्रि०) प्रतिकूला आपो यस्मिन्। (ऋक्पूरब्धूः पथामानक्षे। पा ५।४।७४) इति अप्रत्यय (द्व्यन्तरुपसर्गेभ्योऽप ईत्। पा ६।३।९७) इति ईः। १ प्रति-कूल, उलटा। (पु०) २ चन्द्रवंशीय एक राजाका नाम। ३ अर्थालङ्कारभेद। इसमें उपमेयको उपमानके समान न कह कर उलटा उपमानको उपमेयके समान कहते हैं अथवा उपमेय द्वारा उपमानका तिरस्कार वर्णन करते हैं। उदा-हरण—

"यत्त्वन्नेत्रसमानकान्ति सलिले मग्नं तदिन्दीवरं
मेघैरन्तरितः प्रिये तव मुखच्छायानुकारी शशी।
येऽपि त्वद्गमनानुकारिगतयस्ते राजहंसा गताः
त्वत्साद्रश्यविनोदमात्रमपि मे देवेन न क्षम्यते॥"

हे प्रिये! तुम्हारे नयनके समान जिसकी कान्ति थी, वह इन्दीवर अभी जलमें डूव गया है। जो शशी तुम्हारे मुखकी शोभा धारण करता था, वह भी अभी मेघसे ढक गया है। फिर जो तुम्हारी चालका अनुकरण करते थे, वे राजहंस भी अभी मानससरोवरको चले गये हैं। अत-एव हे प्रिये! मैं जो तुम्हारी सदृशता देख कर भी कुछ शान्तिलाभ करता, प्रतिकूल दैवको वह भी अच्छा न लगा।

यहां पर इन्दीवर, शशी और राजहंस ये सब प्रसिद्ध उपमान होने पर भी उन्हें उपमेयमें वर्णन किया गया है। द्वितीय उदाहरण यथा—

"तद्वक्त्रं यदि मुद्रिता शशिकथा हा हेम सा चेद्द्युति-स्तच्चक्षुर्यदि हारितं कुवलयैस्तच्चेत् स्मितं का सुधा। धिक् कन्दर्पधनुर्भ्रुवौ यदि च ते किंवा बहु ब्रूमहे यत्सत्यं पुनरुक्तवस्तुविमुखः सर्गक्रमो वेधसः।"

(साहित्यदर्पण १० परि)

उसके मुखके साथ चन्द्रमाकी तुलना नहीं होती, कान्तिके सामने सुवर्ण लजा जाता है, दोनों चक्षुके निकट कुवलयदल हार मानता है। एक बारकी थोड़ी मुसकराहट सुधाको भी तुच्छ बतलाती है। दोनों भ्रू मदनके कुसुम-धनुको भी मात करता है। अधिक क्या कहा जाय, विधाताने सचमुच सारी सुन्दरता इसीकी सृष्टिमें लगा दी है। इसके समान और दूसरी वस्तु है ही नहीं।

यहां पर मुख और चन्द्र, कान्ति और सुवर्णद्युति, चक्षु और कुवलय, हास्य (मुसकराहट) और सुधा, भ्रू और धनु ये सब उपमान और उपमेय भावमें चिर-प्रसिद्ध हैं। मुख इतना सुन्दर है, कि चन्द्रमाके साथ इसकी तुलना नहीं हो सकती, अतएव चन्द्रमाका कथन निष्फल है। इस निष्फलताके अभिधानके कारण यहां पर प्रतीप अलङ्कार हुआ। (साहित्यद० १०।७४२)

४ चन्द्रवंशीय ऋक्षराजपुत्र, शान्तनुराजके पिता।

प्रतीपक (सं० पु०) प्रतीप-स्वार्थे-कन्। १ प्रतीप देखो। २ हर्यश्व-राजपुत्र यदुके एक पुत्रका नाम।

प्रतीपग (सं० त्रि०) प्रतीपं गच्छति गम-ड। प्रतिकूल-गामी, उलटा आचरण करनेवाला।

प्रतीपगति (सं० त्रि०) प्रतिकूलगति।

प्रतीपगमन (सं० क्ली) प्रतीपं गमनं। प्रतिकूलगमन।

प्रतीपगामिन् (सं० त्रि०) प्रतीपं गच्छति गम-णिनि। प्रतिकूल-गमनकारी।

प्रतीपतरण (सं० क्ली०) जलस्रोतके विपरीत ओर नाव चलाना।

प्रतीपदर्शिन् (सं० त्रि०) प्रतीपं वामं पश्यति दृश-णिनि। १ प्रतिकूलदर्शक। स्त्रियां ङीप्। २ स्त्रीमात्र।

प्रतीपदर्शिनी (सं० स्त्री०) देखते ही मुंह फेर लेनेवाली नई स्त्री।



प्रतीपवचन (सं० क्ली०) प्रतीपं वचनं। प्रतिकूलवाक्य, खण्डन।

प्रतीपाश्व (सं० पु०) राजभेद।

प्रतीपिन् (सं० त्रि०) प्रतीपः विद्यतेऽस्य (सुखादि-भ्यश्च। ५।२।१३१) इति इनि। प्रतीपयुक्त, जो कार्यके प्रतिकूल हों।

प्रतीपोक्ति (सं० स्त्री०) किसीके कथनके विरुद्ध कहना, खण्डन।

प्रतीबोध (सं०) प्रति-बुध-घञ्। बोध वाहुं दीर्घः। १ ज्ञान। २ सतर्कता। ३ प्रतिक्षण-बुध्यमान।

प्रतीयमान (सं० त्रि०) १ जान पड़ता हुआ। २ ध्वनि या व्यंग्य द्वारा प्रकट होता हुआ।

प्रतीर (सं० क्ली०) प्रतीरयति जलगतिकर्मसमाप्तिं नयतीति प्र-तीर-कर्मसमाप्तौ क। तट, किनारा।

प्रतीराध (सं० पु०) प्रति-राध-घञ् वाहुं दीर्घः। प्रतिराध देखो।

प्रतीवर्त्त (सं० त्रि०) प्रति-वृत्-घञ्-वाहुं दीर्घः। गोला-कार।

प्रतीवाप (सं० पु०) प्रत्युप्यते प्रक्षिप्यते अथवा निषिच्यते-ऽस्मिन्निति प्रति-वप-निषेकादौ घञ्, वाहुं दीर्घः। १ गलित स्वर्णादिका द्रव्यान्तर द्वारा अवचूर्णन, सोने आदि गलाये द्रव्यका रूप बदलनेके लिये उसे मिलाना। २ निक्षेपण, फेंकनेकी क्रिया। ३ दैवी उपद्रव। ४ औषध जो पीनेके लिये काढे आदिमें मिलाया जाय।

प्रतीवी (सं० त्रि०) प्रति-वी-क्विप्-वेदे साधुः। प्रति-गमनशील।

प्रतीवेश (सं० पु०) प्रतिविश्यते इति प्रति-विश् घञ्, उप-सर्गस्य वाहु० दीर्घः। प्रतिवेश, पड़ोस।

प्रतीवेशिन् (सं० त्रि०) प्रतीवेशोऽस्यास्तीति प्रतिवेश (अत इनि ठनौ। पा ५।२।११५) इति इनि। प्रतिवेशी, पड़ोसमें रहनेवाला, पड़ोसी।

प्रतीवैश्य (सं० पु०) पुराणानुसार एक देशका नाम।

प्रतीशा (सं० स्त्री०) सम्मानना, श्रद्धा।

प्रतीह (सं० पु०) भरतवंशीय सुवर्चलाके गर्भसे उत्पन्न परमेष्ठीके एक पुत्रका नाम।

प्रतीहार ( सं० पु० ) प्रति-हृ-घञ् बाहु० दीर्घः । १ द्वार, दरवाजा । २ द्वारपाल । इसका लक्षण—

"इङ्गिताकारतत्त्वज्ञो बलवान् प्रियदर्शनः ।
अप्रमादी सदा दक्षः प्रतिहारः स उच्यते ॥"

( चाणक्यसंग्रह )

जो इङ्गित और आकारसे अभिज्ञ ( इङ्गित शब्दका अर्थ है हृदयगत भाव और आकारका अङ्गचिह्नादि—इसके तत्त्वसे जो अवगत हैं ) तथा बलवान्, प्रियदर्शन, प्रमादशून्य, और सब कामोंमें दक्ष हैं, उन्हींको प्रतिहार कहते हैं। मत्स्यपुराणमें इसका लक्षण इस प्रकार है—

"प्रांशुः सुरूपो दक्षश्च प्रियवादी न चोद्धतः ।
चित्तग्राहश्च सर्वेषां प्रतीहारो विधीयते ॥"

( मत्स्यपु० १६८ अ० )

पांशु, सुरूप, कार्यदक्ष, प्रियवादी, अनुद्धत और सर्वोंके चित्तग्राहक आदि गुणसम्पन्न व्यक्ति प्रतीहार हो सकते हैं।

३ सन्धिका एक भेद । वह मेल या सन्धि जो कोई यह कह कर करता है, कि पहले मैं तुम्हारा काम कर देता हूं पीछे तुम मेरा करना ।

प्रतीहारिन् (सं० त्रि० ) प्रतिहरति स्वामिसमीपे सर्वविषयमिति प्रति-हृ-णिनि उपसर्गस्य दीर्घः वा प्रतीहारः रक्षणीयत्वेनास्यास्तीति इनि । द्वारी, द्वाररक्षक, ड्योढ़ीदार।

प्रतीहारी (सं० स्त्री०) प्रतीहारोऽस्या अस्तीति-अच्, गौरादित्वात् ङीप् । द्वारस्थिता, द्वारपालिका ।

प्रतीहास (सं० पु०) प्रतिरूपो हासोऽस्य उपसर्गस्य दीर्घः । करवीर, कनेर ।

प्रतुण्डक ( सं० पु० ) जीवकशाक, जीवक नामका साग ।

प्रतुद ( सं० पु० ) प्रतुदतीति प्र-तुद्-क । वे पक्षी जो अपना भक्ष्य चोंचसे तोड़ कर खाते हैं। यथा—गीध, श्येन, कंक, काक, द्रोणकाक, उल्लू और मयूर। इनके मांसका गुण—लघु, शीत, मधुर, कषाय और मानवका हितकर। सुश्रुतमें लिखा है—कपोत, पारावत, भृङ्गराज, परभृतक, यष्टिक, कुलिङ्ग, गृहकुलिङ्ग, गोक्षोड़क, डिण्डिमानक, शतपत्रक, मातृनिन्दक भेदशी, शुक, सारिका, वल्गुली, गिरिशाल ह्लाल, दूषक, सुगृही, खञ्जरीटक, हारीत और दात्यूह आदि पक्षी प्रतुद जातिके हैं। इनके मांसका गुण—कषाय, मधुर रूक्ष, फलाहारी, वायुकर, पित्त और श्लेष्मानाशक, शीतल, मूत्ररोधक तथा अल्पतेजस्कर ।

( सुश्रुतसूत्र० ४६अ० )।

चरकके मतसे शतपत्र, भृङ्गराज, कोयष्टी, जीवजीवक, कैरात, कोकिल, अत्यूह, गोपापुत्र, प्रियात्मज, लट्वा, लट्वपक बभ्रु, वटहा, तिण्डिमानक, जटी, दुन्दुभि, वाक्कावलोह, पृष्टकु, लिङ्गक, कपोत, शुक्रशारङ्ग, चिरिटीक, कुयष्टिक, शारिका, कलविङ्क, चटक, अङ्गारचूड़क, पारावत और पाण्डविक ये सब प्रतुदजातीय पक्षी हैं।

( च० सूत्र० २७ अ० )

प्रतुष्टि ( सं० स्त्री०) प्र-तुष-क्तिन् । १ अतिशय सन्तोष । २ उपादेय ।

प्रतूणी ( सं० स्त्री० ) स्नायुकी दुर्बलतासे होनेवाला एक प्रकारका रोग । इसमें गुदासे पीड़ा उत्पन्न हो कर अंतड़ियों तक पहुंचती है।

प्रतूद ( सं० पु० ) एक वैदिक ऋषिका नाम जिनका उल्लेख ऋग्वेदमें है।

प्रतूर्त्त ( सं० त्रि० ) प्र-तूर रोगे क । १ प्रकृष्टावेगान्वित। भावे-क्त । (क्ली०) २ प्रकृष्टवेग ।

प्रतूर्त्तक (सं० त्रि०) प्रतूर्त्तमस्त्यर्थे वुन् (गोत्रदादिभ्यो वुन्। पा ५।२।६२ ) प्रकृष्टवेगयुक्त ।

प्रतूर्त्ति ( सं० स्त्री० ) प्रकृष्टवेगयुक्त, वह जिसकी चाल तेज हो।

प्रतूलिका ( सं० स्त्री० ) प्रकृष्टं तूलमत्र कप् कापि इत्वं। शय्याभेद, तोशक ।

प्रतोद ( सं० पु० ) प्रतुद्यते ऽनेनेति प्र-तुद्-करणे घञ् । १ अश्वादिताड़नदण्ड, चाबुक, कोड़ा । पर्याय—प्राजन, प्रवयन, तोत्र, तोदन । २ सामभेद, एक प्रकारका सामगान। ३ पैना, औगी ।

प्रतोदिन् ( सं० त्रि० ) १ वेधकारी, छेद करनेवाला । २ चाबुक मारनेवाला ।

प्रतोली ( सं० स्त्री० ) प्रतुल्यते परिमीयते इति प्र-तुल परिमाणे घञ्, गौरादित्वात् ङीष् । १ रथ्या, रास्ता । २ अभ्यन्तरमार्ग, गली, कूचा । ३ दुर्गका वह द्वार जो नगरकी ओर हो। ४ फोड़ों आदि पर पट्टी बांधनेका एक ढंग। इस ढंगकी पट्टी ठोड़ी आदि पर बांधी जाती है।

५ इस ढंगकी बांधी हुई पट्टी। ६ सोपानश्रेणीशोभित नगरद्वार, नगरका वह दरवाजा जिसमें सीढ़ियां लगी हों।

प्रतोष ( सं० पु० ) प्र-तुष भावे घञ्। १ सन्तोष, तुष्टि। २ पुराणानुसार स्वायम्भुव मनुके एक पुत्रका नाम। (त्रि०) ३ सन्तोषयुक्त, जिसे सन्तोष हो।

प्रत्त ( सं० त्रि० ) प्रदीयते स्मेति प्र-दा क। (अच उपसर्गात् तः। पा ७।४।४७) इति तादेशः। दत्त, जिसे दिया गया हो।

प्रत्ति ( सं० स्त्री ) प्र-दा-क्ति। दान।

प्रत्तिपातु—मन्द्राज प्रदेशके कृष्णाजिलान्तर्गत गुण्टुर तालुकका एक प्राचीन स्थान। यह अक्षा० १६°१२´ उ० और देशा० ८०°२४´ पू०के मध्य अवस्थित है। यह गुण्टुर नगरसे ५ कोस दूर पड़ता है। यहांके दण्डेश्वर स्वामीके शिवमन्दिरमें सात शिलालिपियां हैं। इनमेंसे ११४४ शक-सम्वत्में चोलराजके समय उत्कीर्ण शिलालिपि ही सबसे पुरानी है। प्रवाद है, कि वह मन्दिर १०२३ शकमें किसी चोलराजसे स्थापित हुआ है। स्थानीय वेणुगोपाल-स्वामीका विष्णुमन्दिर रेड्डी सरदारोंसे बनाया गया है।

प्रत्न ( सं० त्रि० ) 'प्र-निश्च-पुराणे प्रात्' इति चकारात् त्नप्। प्राचीन, पुराना।

प्रत्नतत्त्व ( सं० क्ली० ) पुरातत्त्व, वह विद्या जिसमें प्राचीन कालकी बातोंका विवेचन हो।

प्रत्नतत्त्वविद् ( सं० पु० ) प्रत्नस्य तत्त्वं वेत्ति विद्-क्विप्। प्रत्नतत्त्वज्ञ, वह जो प्राचीन तत्त्वोंसे अवगत हों, इतिहासवेत्ता।

प्रत्नथा ( सं० अव्य० ) प्रत्न इवार्थे थाल्। प्राचीनके जैसा।

प्रत्नवत् ( सं० अव्य० ) प्रत्न-इवार्थे वति। पुरातनके समान।

प्रत्यंश ( सं० क्ली० ) प्रत्येक अंश वा विभाग।

प्रत्यंशु ( सं० त्रि० ) प्रतिगतो ऽंशु अत्या०-स०। १ प्रातांशुक। २ प्रतिगतांशुक।

प्रत्यक् ( हिं० क्रि० वि० ) १ पीछे। २ पश्चिम।

प्रत्यक्चेतन ( सं० पु० ) प्रतीपं विपरीतमञ्चति जानाति प्रति-अञ्च-क्विप्, ततः प्रत्यक् चेतनः कर्मधा०। सांख्यमत-सिद्ध पुरुष, योगके अनुसार वह पुरुष जिसकी चित्तवृत्ति बिलकुल निर्मल हो चुकी हो, जिसे आत्मज्ञान हो चुका हो और जो प्रणव आदिका जप करके अपना स्वरूप पहचाननेमें समर्थ हो चुका हो।

योगसूत्रमें लिखा है, कि चित्त जब नितान्त निर्मल होता, किसी प्रकारका गुणाधिकार नहीं रहता, तब प्रत्यक्चैतन्यका ज्ञान अर्थात् शरीरान्तर्गत आत्मा सम्बन्धीय ज्ञान उत्पन्न होता है। इस ज्ञानके उत्पन्न होनेसे किसी प्रकारका विघ्न नहीं रहता। विवेकख्यातियुक्त पुरुष ही प्रत्यक्चैतन्य कहलाते हैं।

रजोजन्य अस्थिरता वा चलचित्तता आदि समाधिके प्रबल विघ्न है। पुरुष जब प्रणवादि जप द्वारा अपना स्वरूप जान लेते हैं, तब फिर कोई विकार रहने नहीं पाता।

२ अन्तरात्मा। ३ परमेश्वर।

प्रत्यक्त्व ( सं० क्ली० ) १ पश्चादिक्में पीछेको ओर। २ नजदीक, अपनी ओर।

प्रत्यक्पर्णी ( सं० स्त्री० ) प्रत्यञ्चि पर्णानि अस्याः, पाककर्णोति ङीप्। रक्तापामार्ग, चिचड़ा। २ द्रवन्ती, मूसाकानी।

प्रत्यक्पुष्पी ( सं० स्त्री० ) प्रत्यञ्चि पुष्पाणि यस्याः। अपामार्ग, चिचड़ा।

प्रत्यक्बोधि—बौद्ध यतियोंकी एक अवस्था।

प्रत्यक्शिरस् ( सं० त्रि० ) पीछेकी ओर मस्तकयुक्त, जिसका सिर पीछेकी ओर घुमा हो।

प्रत्यक्श्रेणी ( सं० स्त्री० ) प्रतीची श्रेणी यस्याः समासान्तविधेरनित्यत्वात् कप्। दन्तीवृक्ष मूसाकानी।

प्रत्यक्स्वरूप—प्रत्यक्तत्त्वदीपिकाटीकाके प्रणेता, प्रत्यक् प्रकाशके शिष्य।

प्रत्यक्ष ( सं० त्रि० ) प्रतिगतमक्षि इन्द्रियं यत्र, समासे अच्, वा प्रत्यक्षमस्त्यस्येति अर्श आदित्वादच्। १ इन्द्रियग्राह्य, जिसका ज्ञान इन्द्रियोंके द्वारा हो सके। २ इन्द्रियगोचर, जो आंखोंके सामने हो। ( क्ली० ) ३ निर्वाचन, भेदज्ञान। ४ इन्द्रियसन्निकर्षजन्य ज्ञान, चार प्रकारके प्रमाणोंमेंसे एक प्रमाण जो सबसे श्रेष्ठ माना जाता है, प्रत्यक्ष प्रमाण। अक्षि शब्दका अर्थ चक्षु है, अतएव

इस चक्षुसे जो ज्ञान उत्पन्न होता है, उसे प्रत्यक्ष कहते हैं। अक्षि शब्दसे इन्द्रियमात्रका ही बोध होता है। यह ज्ञान छः प्रकारका है।

आस्तिक वा नास्तिक आदि सभी दार्शनिक पण्डितों-ने प्रत्यक्षको प्रमाण स्वीकारा है, इसमें किसीका भी मतभेद नहीं है। अति संक्षिप्त भावमें इस प्रत्यक्ष-प्रमाणका विषय लिखा जाता है।

गौतमसूत्रमें लिखा है—

"प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दाः प्रमाणानि।"

(गौतमसू० १।३ अ०)

प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द ये चार प्रमाण हैं। इनमेंसे प्रत्यक्ष प्रमाण सर्व श्रेष्ठ माना जाता है। क्योंकि इसमें किसीका मतभेद नहीं है। प्रत्यक्ष प्रमाण-का लक्षण इस प्रकार है; "इन्द्रियार्थसन्निकर्षोत्पन्नं ज्ञानमव्यपदेश्यमव्यभिचारिव्यवसायात्मकं प्रत्यक्षं।"

(गौतमसू० १।४)

चक्षु, त्वक् और नासिका आदि बाह्य इन्द्रिय अथवा आभ्यन्तरिक इन्द्रिय मन विषय आदिको प्राप्त कर जो अव्यभिचारी अर्थात् व्यभिचार नहीं होता—यथार्थ ज्ञानका जनक होता है, वैसे ज्ञानका नाम प्रत्यक्ष-प्रमाण है। चक्षु और जिह्वादि इन्द्रिय द्वारा रूपरसादिका जो साक्षात्कार होता है वही साक्षात्कार प्रत्यक्ष प्रमाण है। यहां पर यह आशङ्का हो सकती है, कि जब चक्षु बाह्यवस्तुका प्रत्यक्ष उत्पादन करता है, उस समय चक्षु शरीरमें ही रहता है, शरीरसे निकलता नहीं। घटादि-में संयुक्त हो कर किस प्रकार उसका प्रत्यक्ष सम्पादन करता है, थोड़ा गौर कर देखनेसे ही यह शङ्का दूर हो सकती है। दीपके जिस प्रकार घरके एक कोनेमें रहने पर भी उसकी प्रभा घर भरमें फैल जाती है, उसी प्रकार चक्षुपदार्थ तैजस अर्थात् तेजःस्वरूप है। सुतरां तत्प्रयुक्त उसकी सूक्ष्म प्रभा निकलती है। उक्त सूक्ष्म प्रभा अग्रवर्त्ती पदार्थको पा कर 'यह मनुष्य है' 'यह गौ है' इत्यादि ज्ञान उत्पन्न करा देती है।

त्वगिन्द्रिय सारे शरीरमें व्याप्त है। अतएव हस्त-पदादि किसी अवयवके साथ शीत उष्णादि किसी भी वस्तुका स्पर्श होनेसे ही उसका प्रत्यक्ष होता है। त्वगि-न्द्रिय द्वारा केवल रूपका प्रत्यक्ष नहीं होता। रूप भिन्न नयन द्वारा जिसका प्रत्यक्ष होता है, त्वक् द्वारा भी उस-का प्रत्यक्ष अवश्यम्भावी है। रसनेन्द्रिय रसयुक्त पदार्थको पा कर उसके माधुर्यादि गुणको साक्षात्कार करती है। इसी प्रकार नासिका गन्धको और कर्णेन्द्रिय शब्दको ग्रहण कर तथा मन ज्ञान और सुखादि रूप आभ्यन्तरिक पदार्थको अनुभव कर प्रत्यक्ष गोचर करता है।

रक्तवस्तु समीपस्थित स्फटिकादिमें जो रक्तता प्रत्यक्ष करती है, वही प्रत्यक्ष भ्रमात्मक है। क्योंकि स्फटिक शुक्लवर्ण है, उसमें रक्तवर्ण ज्ञान अयथार्थ है। इसीसे प्रत्यक्षलक्षणमें 'अव्यभिचारि' पद अर्थात् भ्रम भिन्न यह विशेषण प्रयुक्त हुआ है।

इन्द्रिय और विषय इन दोनोंके मध्य जिस सम्बन्ध-के रहनेसे प्रत्यक्ष होता है, उसी सम्बन्धका नाम सन्नि-कर्ष है। यह सन्निकर्ष छः प्रकारका है। यथा—संयोग, संयुक्त, समवाय, संयुक्तसमवेतसमवाय, समवायसम-वेत,समवाय और विशेषणता।

इनमेंसे प्रथमतः इन्द्रिय द्रव्यमें युक्त होती है। इसी-से द्रव्यके प्रत्यक्षमें जो सन्निकर्ष है, वही संयोग गुण और क्रिया है। द्रव्यमें जो जाति रहती है, उसके प्रत्यक्ष-में जो सन्निकर्ष है, उसे संयुक्तसमवाय कहते हैं। गुण और क्रियामें जो जाति रहती है, उसके प्रत्यक्षमें संयुक्त-समवेतसमवाय है। शब्द प्रत्यक्षमें समवायसन्निकर्ष है। क्योंकि, कर्णेन्द्रिय गगनस्वरूप है। उसके साथ शब्द-का समवाय सम्बन्ध ही है। शब्दत्व जाति प्रत्यक्षमें समवेतसमवाय है। अभावप्रत्यक्षमें विशेषणता सन्नि-कर्ष है। यह प्रत्यक्ष दो भागोंमें विभक्त है। जिनमेंसे पहला अव्यपदेश्य वा निर्विकल्पक है। यह ज्ञान प्रथम इन्द्रिय द्वारा उत्पन्न होता है और गोत्वधर्म तथा गोधर्मि प्रभृतिको पृथकरूपमें विषय करता है, गोत्वादि गवादि सम्बन्धको नहीं करता। दूसरा प्रत्यक्ष व्यवसायात्मक है। इसे सविकल्प भी कहते हैं। यह प्रत्यक्ष गवादिमें गोत्वादिके सम्बन्धको विषय करता है। इसीसे गोत्व-विशिष्ट गो ऐसे प्रत्यक्षका आकार हो जाता है। इस प्रमाणका विषय पूर्वोक्त सूत्रके भाष्यमें उक्त प्रकारका ही सूत्रार्थ कल्पित हुआ है।

गौतमसूत्रमें 'प्रत्यक्ष' यह स्वतन्त्र प्रमाण है वा नहीं, इसकी परीक्षाका विषय इस प्रकार लिखा है।

कोई कोई आशङ्का कर सकते हैं, कि प्रत्यक्ष नामक एक स्वतन्त्र प्रमाण रहनेसे उसकी परीक्षा आवश्यक है। प्रत्यक्ष प्रमाणको यदि स्वतन्त्र प्रमाण न माना जाय, तो क्या दोष होता है सो गौतमने इस प्रकार कहा है—

"प्रत्यक्षमनुमानमेकदेशग्रहणादुपलब्धेः।"

(गौ० २।१।२८)

चक्षुरादि इन्द्रिय वृक्षके सन्निकर्षसे उत्पन्न एक वृक्ष हैं, ऐसे ज्ञानको प्रत्यक्ष-ज्ञान वा प्रत्यक्ष प्रमाण कहते हैं। इस प्रत्यक्षरूपमें अभिमत उक्त ज्ञान अनुमित्यात्मक मात्र है अर्थात् यह प्रत्यक्षज्ञान अनुमितिका प्रकार भेद मात्र है। क्योंकि कोई एक अङ्ग ग्रहण करनेसे सम्पूर्ण वृक्षका ज्ञान होता है। अतएव उक्त ज्ञान अनुमित्यात्मक है, यह स्वीकार करना ही पड़ेगा। जिस प्रकार धूम ग्रहण (ज्ञान) द्वारा अप्रत्यक्षीभूत वह्निका ज्ञान होता है—इस कारण उक्त वह्निज्ञानको जिस प्रकार अनुमित्यात्मक स्वीकार करते हो—उसी प्रकार एकदेशज्ञान द्वारा अप्रत्यक्षीभूत अपरांशका जो ज्ञान होता है, उसे भी अनुमित्यात्मक मानना कर्त्तव्य है। सुतरां प्रत्यक्ष अनुमानसे स्वतन्त्र और कोई प्रमाण नहीं है। वादियोंकी यह आशङ्का दूर करनेके लिये निम्नलिखित सूत्र दिया गया है—

"न प्रत्यक्षेण यावत्तावदप्युपलम्भात्।"

(गौतमसू० २।१।२९)

अनुमिति भिन्न प्रत्यक्ष नामक प्रमाण नहीं है, यह कभी भी स्वीकार नहीं किया जा सकता। कारण, मूल वा शाखादिरूप किसी एकदेशका प्रत्यक्ष उत्पन्न करता है। अतएव प्रत्यक्षमात्रका उच्छेद हो ही नहीं सकता। यह देखा जाता है, कि अनुमान प्रत्यक्षमूलक है अर्थात् इसके मूलमें प्रत्यक्ष है। नाना स्थानोंमें धूप धूमहेतु वह्निका एकत्र स्थितिदर्शन और वह्नि शून्य देशमें धूमका अभाव देख कर हम लोग यह निश्चय करते हैं, कि जहां जहां धूम है वहां वहां वह्नि भी है, यह एक व्याप्तिज्ञान मात्र है। फिर कहीं कहीं धूम देखनेसे अप्रत्यक्षीभूत वह्निका अनुमान होता है। अतएव अनुमिति वा अनुमान प्रत्यक्षमूलक है। इस कारण प्रत्यक्ष-प्रमाण नहीं रहनेसे पहले अनुमान ही सिद्ध नहीं हो सकता और प्रत्यक्ष प्रमाण द्वारा सन्निहित वस्तुकी अवधारणा उत्पन्न होती है। अनुमान प्रमाण द्वारा अप्रत्यक्षभूत वस्तुका ज्ञान होता है। अतएव प्रत्यक्ष अनुमानका कार्य जब विभिन्न है, तब अनुमानसे प्रत्यक्ष एक स्वतन्त्र प्रमाण है, यह अवश्य स्वीकार करना पड़ेगा। वृक्षादि सावयव पदार्थके प्रत्यक्षकी जगह उक्त आपत्ति भले ही ग्राह्य हो सकती है, पर निरवयव शब्द और गन्धादिका प्रत्यक्ष अवश्य स्वीकार करना पड़ेगा। कारण, उक्त शब्द और गन्धादि निरवयव होनेके कारण उनका एकदेश ग्रहण करनेसे अपरदेशकी अनुमिति नहीं उत्पन्न हो सकती। सुतरां प्रत्यक्ष प्रमाण अवश्य स्वीकार्य है।

प्रत्यक्षमात्रका उच्छेद नहीं होने पर भी उक्त वृक्षादि सावयव वस्तुका ज्ञान अनुमित्यात्मक है, यह स्वीकार करनेमें कोई दोष नहीं होगा। गौतमसूत्रमें यह आपत्ति भी निराकृत हुई है,—"न चैकदेशोपलब्धिरवयविसद्भावात्।" (गौ० १।२।३०)

उक्त वृक्षके प्रत्यक्षस्थलमें एकदेशमात्रकी उपलब्धि हुआ करती है, यह स्वीकार नहीं किया जा सकता। कारण, ऐसा होनेसे पृथक् अवयवीकी सत्ता स्वीकार करनी पड़ेगी। सुतरां अवयव प्रत्यक्षकालमें अवयवीका भी प्रत्यक्ष उत्पन्न कर देता है। यदि इसके उत्तरमें यह कहा जाय, कि सभी अवयवोंके साथ जब चक्षुरादिका सम्बन्ध नहीं है, तब अवयवीका प्रत्यक्ष किस प्रकार हो सकता? यह सङ्गत नहीं है, यथार्थमें अवयवीका ही प्रत्यक्ष होता है। सभी अवयवोंके साथ इन्द्रियका सम्बन्ध अपेक्षा नहीं करता। किसी व्यक्तिके हस्त वा पदादि किसी एक अवयवका स्पर्श करनेसे उक्त व्यक्तिका स्पर्श किया जाता है, यह अवश्य स्वीकार्य है। यदि सभी अवयवोंका स्पर्श होनेसे ही उक्त व्यक्तिका स्पर्श होगा, ऐसा कहा जाय, तो कभी भी उक्त व्यक्तिका स्पर्श करनेकी सम्भावना नहीं रहती। सूक्ष्म सूक्ष्म अवयव अवयवान्तर द्वारा व्यवहित है, इस कारण एक ही समयमें सभी अवयवोंका स्पर्श नितान्त असम्भव है। अतएव उक्त

अवयवी व्यक्तिके कभी भी स्पार्शनिक प्रत्यक्ष उत्पन्न नहीं कर सकता। अतः यह कहना पड़ेगा, कि किसी एक अवयवके साथ स्पर्श होनेसे ही अवयवीके साथ स्पर्श हुआ करता है। अवयवके प्रत्यक्षकालमें अवयवीका भी प्रत्यक्ष होता है। उसीकी तरह अवयवीके चाक्षुषादि प्रत्यक्ष हुआ करता है, यह वाध्य हो कर स्वीकार करना पड़ेगा। सुतरां वृक्षादि प्रत्यक्षकी और कुछ भी अनुपपत्ति न रही।

इन सब तर्कयुक्ति द्वारा यह स्थिर हुआ, कि प्रत्यक्ष एक स्वतन्त्र प्रमाण है। जो प्रत्यक्षको अनुमित्यात्मक कहते, वे भारी भूल करते हैं। (न्यायदर्शन)

गौतमसूत्रानुसार प्रत्यक्षके लक्षण और प्रत्यक्ष स्वतन्त्र प्रमाण है वा नहीं, इस विषयकी आलोचना हो चुकी। अब यह देखना चाहिये, कि किस प्रकार प्रत्यक्ष होता है। सबोंने यह प्रमाण स्वीकार किया है वा नहीं, उसका विषय अति संक्षिप्तभावमें लिखा जाता है। प्रत्यक्षप्रमाण सर्ववादिसम्मत है इसमें किसीकी भी आपत्ति नहीं देखी जाती। प्रमाणचिन्तकोंका कहना है, कि प्रत्यक्षप्रमाण प्रमाणान्तरका जीवनस्वरूप है। प्रत्यक्षप्रमाणका यथार्थ रूपमें निर्णय होनेसे अन्यान्य सभी प्रमाण सहज हो जाते हैं। इन्द्रियभेदके अनुसार प्रत्यक्षभेद स्वीकृत होता है।

"प्रत्यक्षमेकं चार्वाकाः कणादसुगतौ पुनः।
अनुमानञ्च तच्चापि सांख्यः शब्दञ्च ते उभे॥"
(वेदान्तका०)

चार्वाकने एक मात्र प्रत्यक्षको ही प्रमाण वतलाया है। उनके मतसे अनुमानादि प्रमाण नहीं है। इस मतका बौद्धदार्शनिकोंने भी अनुमोदन किया है।

तत्त्वकौमुदीमें लिखा है, "अनुमान प्रमाण नहीं है, प्रत्यक्ष ही एकमात्र प्रमाण है" जो ऐसा कहते हैं, वाचस्पतिमिश्र आदिने तर्क और युक्ति द्वारा उनके इस मतका खण्डन किया है, केवल खण्डन ही नहीं किया है, वरन् इसे अति अश्रद्धेय और अयौक्तिक भी वतलाया है।

अभी इस प्रमाणके विषयकी आलोचना की जाती है। नयनादि इन्द्रिय द्वारा यथार्थ रूपमें सभी वस्तुओंका जो ज्ञान होता है, उसे प्रत्यक्षप्रमाण कहते हैं। यह छः प्रकारका है, चाक्षुष, घ्राणज, रासन, त्वाच, श्रावण और मानस। चक्षु, घ्राण, रसना, त्वक्, श्रोत्र और मन इन छह इन्द्रिय द्वारा यथाक्रम उल्लिखित छह प्रकारके प्रत्यक्ष उत्पन्न होते हैं। गन्ध, तद्गत सुरभित्व और असुरभित्वादि जातिका घ्राणज प्रत्यक्ष; मधुरादि रस और तद्गत मधुरत्वादि जातिका रासन प्रत्यक्ष; नील-पीतादि रूप तत्तत् रूपविशिष्ट द्रव्य और नीलत्व पीतत्व आदि जाति एवं उन सब रूपविशिष्ट द्रव्योंकी क्रिया तथा योग्यवृत्तिसमवायादिका चाक्षुषप्रत्यक्ष; उद्भूत शीत उष्णादि स्पर्श और तादृश स्पर्शविशिष्ट द्रव्यादिका त्वाच प्रत्यक्ष; शब्द और तद्गत वर्णत्व और ध्वनित्वादि जाति-का श्रावण प्रत्यक्ष और सुख दुःखादि आत्मवृत्ति गुण-की आत्मा तथा सुखत्वादि जातिका मानस प्रत्यक्ष होता है। उक्त षड़िन्द्रिय द्वारा इसी प्रकार छः तरहके प्रत्यक्ष हुआ करते हैं। इन छः तरहके प्रमाणोंमेंसे चाक्षुष प्रत्यक्ष ही प्रधान है। नीचे चाक्षुष प्रत्यक्ष पर ही थोड़ा विचार किया जाता है।

चक्षुरिन्द्रिय और चाक्षुष ज्ञान वा चाक्षुष प्रत्यक्ष।

चक्षुरिन्द्रिय क्या है? किस प्रकार चक्षु द्वारा वस्तुका ज्ञान होता है? इस विषयमें भिन्न भिन्न मत देखे जाते हैं।

किसी बौद्धका कहना है, कि चक्षुके केन्द्रस्थानमें जो सफेद काला गोल अंश दिखाई देता है, उसे तारा वा मणि कहते हैं। उसका दूसरा नाम कृष्णसार भी है। चाक्षुष ज्ञान वा चाक्षुष प्रत्यक्षके प्रति यह कृष्ण-सारयन्त्र ही मुख्यकारण है। क्योंकि, कृष्णसारयन्त्रके अविकृत रहनेसे ही वस्तुग्रह होता है, अन्यथा नहीं होता। इस कारण यह कहना उचित है, कि कृष्णसार-यन्त्र ही इन्द्रिय है। कृष्णसारके अलावा और कोई चक्षुरिन्द्रिय ही नहीं है।

इस पर सांख्यशास्त्र कहते हैं, कि कृष्णसारको इन्द्रिय कहना सम्पूर्ण भ्रम है।

"अतीन्द्रियमिन्द्रियं भ्रान्तानामधिष्ठानं॥"

जो वास्तविक इन्द्रिय है, वही अतीन्द्रिय है। कभी भी उसका प्रत्यक्ष नहीं होता। दृश्यमान कृष्णसार उसका अधिष्ठानमात्र है। अधिष्ठान (आश्रय)-को अधिष्ठित अर्थात् इन्द्रिय कहना नितान्त भ्रम है।

थोड़ा गौर कर देखनेसे मालूम होगा, कि विषय और इन्द्रिय इन दोनोंका संयोग नहीं होनेसे वस्तुग्रह नहीं हो सकता। सन्निकर्ष व्यतीत दोनों वस्तुकी संयोग-घटना हो ही नहीं सकती। विषय और इन्द्रिय इन दोनोंका अत्यन्त असन्निकृष्टतानिवन्धन संयोग नहीं हो सकता। संयोग होनेसे भी उपलब्धि नहीं होती। यदि विना संयोगके केवल कृष्णसारके अस्तित्वसे ही वस्तुज्ञान होता, तो इस जगतमें कोई भी वस्तु अज्ञात नहीं रह सकती थी। जब तक शरीर रहता है, तब तक कृष्णसार भी रहता है। जब कृष्णसार सभी समय विद्यमान है और वस्तु भी सब जगह निपतित है, तब तत्तावत्का ज्ञान जो नहीं होता, सो क्यों? व्यवहित वस्तु ही फिर अज्ञात क्यों रहती? फिर भी जगत्में जितने प्रकाशक पदार्थ देखे जाते हैं, सभी प्रकाश्य वस्तुके साथ संयुक हो कर ही प्रकाश देते हैं। दीप एक प्रकाशक वस्तु है। वह जिस वस्तुके साथ संयुक होता है उसी वस्तुको प्रकाश देता है। जिस वस्तुके साथ वह संयुक होने नहीं पाता, उस वस्तुको वह प्रकाश नही दे सकता। यदि वैसा होता, तो गृहान्तरीय दीप गृहान्तरीय वस्तुको प्रकाश कर सकता था। अतएव दूरस्थित वस्तुके साथ चक्षुरिन्द्रियका संयोग सिद्ध करनेके लिये एक ऐसे पदार्थको इन्द्रिय कहना उचित है जो चक्षगोलकमें अधिष्ठित रह कर गोलकसे अविच्छिन्न रूपमें प्रसर्पित हो दूरस्थित वस्तुके साथ संयुक हो सकता है।

वह पदार्थ क्या है? इसके उत्तरमें नैयायिकोंका कहना है, कि वह पदार्थ भौतिक अर्थात् तेजोविशेष है। परन्तु साख्यकार कहते हैं, कि वह वस्तु आहङ्कारिक अर्थात् अहंतत्त्वका परिणामविशेष है। चक्षु और चाक्षुष प्रत्यक्षके सम्बन्धमें नैयायिकोंका मत है, कि ऐसे कृष्णसार यन्त्रमें एक प्रकारकी रश्मि है। वही रश्मि चक्षुरिन्द्रिय कहलाती हैं। वह रश्मि समसूत्रपातकी तरह धाराकार और अविच्छिन्न भावमें कृष्णसारसे विनिःसृत हो सामनेकी वस्तुके साथ संयुक्त होती है। संयुक्त होते ही आत्मामें यह 'अमुक वस्तु' इत्याकार ज्ञान पैदा करती है। दीपालोक जिस प्रकार चक्षुष्मान् व्यक्तिके सम्बन्धमें वस्तुको प्रकाशित करता है, अचक्षु व्यक्तिके साथ नहीं करता, उसी प्रकार रश्मिमय चक्षुरिन्द्रिय भी मनःसंयुक्त हो कर रूपविशिष्ट वस्तुको प्रकाशित करता है। रूपहीन वस्तु वा अमनोयोग चक्षु चाक्षुष प्रत्यक्ष उत्पन्न नहीं करता। प्रत्यक्षके प्रति मनःसंयोग ही प्रधान कारण है विना मनःसंयोगके किसी प्रकारका प्रत्यक्ष नहीं होता। यह मत नैयायिकोंका है; परन्तु सांख्यका मत कुछ और है। उनके मतानुसार सभी इन्द्रियां भौतिक नहीं हैं। वे आहङ्कारिक अर्थात् अहङ्कारतत्त्वके परिणामसे उत्पन्न हुई हैं। कारण, चक्ष अपनी अपेक्षा न्यूनवस्तुको, फिर वृहत् वस्तुको भी ग्रहण करता है। चक्षरिन्द्रिय यदि भौतिक होती, तो वह कभी भी वृहत् वस्तुको ग्रहण नहीं कर सकती थी। क्योंकि, किसी छोटी वस्तुमें वड़ी वस्तु व्यापित हो सकती हो, ऐसा आज तक नहीं देखा गया है। विशेषतः भूत पदार्थ की ऐसी कोई भी शक्ति नहीं जिससे वह विना विभागके दूरस्थ वस्तुके साथ सम्मिलित हो सके। यदि मान लो, कि तेजमें वैसी शक्ति है, तो फिर हम लोग क्यों नहीं सर्वदा देख सकते, कि छोटे छोटे दीप प्रभा रूपमें वहुत दूर जा रहा है और अपनी अपेक्षा अधिक परिमाणयुक्त वस्तुको साथ लिये हुए है।

इत्यादि अनेक प्रकारकी युक्ति द्वारा चक्षरादि इन्द्रियका नैयायिक-कल्पित भौतिकत्त्व खण्डित हुआ है। विस्तार हो जानेके भयसे वे सब तर्क और युक्ति यहां पर नहीं दिखलाई गई।

चाक्षुष प्रत्यक्षकी प्रक्रिया वा प्रणालीके सम्वन्धमें कपिलका अभिप्राय क्या है, सो ठीक ठीक मालूम नहीं। इस विषयमें सांख्याचार्योंका भी मतभेद देखा जाता है। कोई आचार्य शक्तिवादी हैं और कोई शक्ति सहकृत वृत्तिवादी। शक्तिवादी आचार्योंका कहना है, कि कृष्णसारमें एक प्रकारकी विषयग्राहिणी शक्ति है जो चक्षुरिन्द्रिय शब्दकी वाच्य है। हम लोग जो देखते हैं, वह दृश्यमान वस्तुका प्रतिविम्बमात्र है। कृष्णसार जब अपनी शक्तिसे अपने स्वच्छांशमें वस्तुका प्रतिविम्ब ग्रहण करता है, तब उस वस्तुका पहले अविकल्पित ज्ञान होता है। पीछे मनकी सहायतासे यह अमुक वस्तु इस आकारका है, ऐसा ज्ञान स्थिर हो जाता है।

चाक्षुष प्रत्यक्षमें आलोककी सहायता रहना आवश्यक है। वस्तुमें व्यक्त, रूप और बृहत्त्वके रहने तथा कांच आदि स्वच्छ पदार्थ भिन्न अन्य किसी मलिन पदार्थको व्यवधान नहीं रहनेसे प्रयोजनीय वस्तुका समूचा शरीर प्रत्यक्षका गोचर नहीं होता। सम्मुखका अर्द्ध ही प्रत्यक्षका विषय होता है। अपरार्द्ध अनुमेय है। यह अनुमान साथ ही साथ हुआ करता है। चक्षुगोलक दो होने पर भी इन्द्रिय एक है। अतिदूर और अतिसामीप्य प्रभृति नवविध प्रतिवन्धक रहनेसे चाक्षुष नहीं होगा।

पक्षीके बहुत दूर चले जानेसे वह दृष्टिवहिर्भूत हो जाता है। फिर आँखका काजल और नाककी जड़ जो बहुत समीपमें है उसे भी हम लोग नहीं देख सकते। गोलक वा इन्द्रियमें किसी प्रकारका व्याघात पहुंचनेसे ज्ञानका भी आघात होता है। विमना और उन्मना होनेसे भी दृष्ट दृश्यका ज्ञान नहीं रहता। परमाणु अति सूक्ष्म होनेके कारण वह दिखाई नहीं देता। सौरालोकमें अभिभूत रहनेके कारण दिनको नक्षत्रादिके दर्शन नहीं होते। स्वजातीय दो वस्तुके एकत्र होनेसे उनमेंसे प्रत्येक दिखाई नहीं देता। जैसे, काठमें अग्नि है, दूधमें दही है, घी भी है, किन्तु जब तक वह मानवीय व्यवहारमें अभिव्यक्त नहीं होता, तब तक वह प्रत्यक्ष विषयमें नहीं आता। यह सब देख कर सांख्याचार्योंने कहा है, कि अतिदूरत्व, अतिसामीप्य, इन्द्रियका नाश, अमनोयोग, अतिसूक्ष्मता, अभिभव, स्वजातीयके साथ सम्मिलन, अनभिव्यक्तता, ये सब चाक्षुषप्रत्यक्षके प्रतिवन्ध हैं। ये सब प्रतिवन्धक केवल प्रत्यक्षके निवृत्तिजनक हैं सो नहीं, स्थलविशेषमें कोई कोई विपर्ययबोधका भी कारण होता है।

शास्त्रके नाना स्थानोंमें नाना प्रकारके चाक्षुषप्रत्यक्षका विषय वर्णित हुआ है। कांच आदि स्वच्छ पदार्थका व्यवधान रहनेसे देखा जाता है, पर मलिन पदार्थ रहनेसे नहीं देखा जाता, इसका क्या कारण? आइनेमें आत्मप्रतिविम्ब विपरीत क्यों दिखाई देता है? बायाँ भाग दाहिने और दाहिना भाग वाएँमें अवस्थित दिखाई देता है, नदी किनारेका वृक्ष अधःशिर, आकाशके चन्द्रसूर्यादिका प्रतिविम्ब जलके ऊपर वहता हुआ न दिखाई दे कर मध्य निमग्न अर्थात् डूब रहनेके जैसा दिखाई देता है। इस प्रकार ये सब जो विपरीत भावमें दिखाई देते हैं, उसका कारण क्या?

कितनी दूर, कितनी सामीप्य, कितनी सूक्ष्म और किसी स्थूल वस्तुका दर्शन होता है और नहीं होता है? तथा कहांसे दृष्टिव्यतिक्रम आरम्भ होता है? ये सब विषय नाना शास्त्रोंमें नाना प्रकारसे वर्णित हुए हैं।

उक्त प्रश्नोंके उत्तरमें इतना ही कहना पर्याप्त होगा, कि भ्रमवशतः ये सब हुआ करते हैं। दार्शनिकोंने इसकी अध्यास, आरोप और अविवेक आदि नाना आख्या प्रदान की है।

दर्शनशास्त्रमें भ्रमकी उत्पत्ति और निवृत्तिकारण वर्णित है तथा अवान्तरप्रभेद भी निर्णीत हुआ है। सांख्य और वेदान्त-मतसे भ्रमज्ञान स्वयं मिथ्या है; किन्तु उनका फल सत्य है। रज्जुसर्प देखनेसे प्रकृत सर्पदंशनकी तरह भय और कम्प दोनों ही होता है। भ्रममात्र ही असद्वस्तु-अवगाही है, तथापि उसके कोई न कोई फल अवश्य है अर्थात् उसके द्वारा जीवकी प्रवृत्ति निवृत्ति उत्पन्न होती है। अनुसन्धान करनेसे देखा जाता है, कि भ्रमके भिन्न भिन्न प्रभाव और फलभेद है। यही सब देख कर भ्रमज्ञानकी श्रेणीभेद कल्पित हुआ है। पहले सोपाधिक और निरुपाधिक ये दो भेद, पीछे सम्वादी, विसम्वादी, आहार्य और औपाधिक आहार्य ये चार भेद वा श्रेणी कल्पित हुई हैं। भ्रम देखो।

भ्रमोत्पत्तिके प्रधानतः तीन कारण हैं—दोष, सम्प्रयोग और संस्कार। इनमेंसे दोषके कई भेद हैं, यथा—निमित्तगत, कालगत और देशगत। निमित्तगत दोष यह है, कि जो इन्द्रिय जिस प्रत्यक्षकी जनक है, वह इन्द्रिय दोष-दुष्ट होना। चाक्षुषप्रत्यक्षका जनक चक्षु है वह चक्षु, यदि पित्तदोषसे विकृत हो गया हो, तो अति श्वेत वस्तु भी हरिद्रावर्णकी दिखाई देती है। सन्ध्यादि कालका मन्दान्धकार प्रभृति दोष, कालदोष और अतिदूरत्व, अतिसामिप्य आदि देशगत दोष हैं।

सम्प्रयोग—सम्प्रयोग शब्दका अर्थ है—जिस वस्तुमें भ्रम उत्पन्न होता है, उस वस्तुके सर्वांशकी स्फूर्त्ति नहीं

होना, अर्थात् किसी एक सामान्यांशमें प्रकाशित होना।

संस्कार—संस्कार शब्दसे यहां सदृश वस्तुका स्मरण समझा जायगा। कोई कोई संस्कारके बदलेमें सादृश्यको ही भ्रमोत्पत्तिका कारण बतलाते हैं। उस मतका अभिप्राय है, कि वस्तुके किसी एक अंशमें सादृश्य नहीं रहनेसे भ्रम उत्पन्न नहीं होता। रज्जुमें ही सर्पभ्रम होता है, चतुष्कोणक्षेत्रमें सर्पभ्रम नहीं होता। अतएव किसी सादृश्यमान पदार्थमें ही दोष वा सम्प्रयोगवशतः भ्रम हुआ करता है। भ्रम और प्रतिवन्धक रहित हो कर चक्षुके साथ विषयका सन्निकर्ष होनेसे चाक्षुष प्रत्यक्ष उत्पन्न होता है।

श्रवणेन्द्रिय और श्रावणज्ञान वा श्रावणप्रत्यक्ष।

चक्षु केवल रूपमें ही संसक्त है, चक्षु द्वारा रूप वा रूपविशिष्ट पदार्थ दिखाई देता है। उसके द्वारा शब्दस्पर्शादिका ज्ञान नहीं होता। शब्दादि ज्ञानके लिये और भी चार इन्द्रियां हैं। उनमेंसे शब्दग्रहणकारी श्रवणेन्द्रिय और उसके द्वारा श्रावण प्रत्यक्षका विषय कहा गया है।

चक्षुरिन्द्रियकी तरह श्रवणेन्द्रिय भी प्रत्यक्षको अगोचर है। केवल अनुमिति द्वारा ही अनुभव करना पड़ता है। श्रवणेन्द्रियका आश्रय अर्थात् गोलक कर्णान्तःप्रदेश है। कर्णशंकुलिके अभ्यन्तर प्रदेशमें जो अवकाश (अन्तर) है, उसका नाम श्रोत्राकाश है। श्रवणेन्द्रिय शंकुलि स्थानमें अधिष्ठित रह कर शब्दग्रहणकार्य निर्वाह करती है। शास्त्रमें शब्दग्रहणकी दो प्रकारकी प्रणाली वर्णित हैं। इनमेंसे एक प्रणाली वीचितरङ्गन्यायानुसारिणी है और दूसरी कदम्बगोलकन्यायानुसारिणी।

किसी एक स्थिरजलवाले जलाशयमें अभिघात पहुंचानेसे अभिघातकी जगह वेग उत्पन्न होता है। वह वेग जलको तरङ्गायित करता है। जिस प्रकार प्रथमोत्पन्न उस वेगसे वेगान्तर उत्पन्न होता है, उसी प्रकार तरङ्गसे भी तरङ्गान्तर उत्पन्न होता है। तरङ्गसे तरङ्गान्तर होते होते वह धीरे धीरे छोटी लहरोंकी तरह हो जाती है। मध्यमें यदि कहीं भी वेगनिरोधक वस्तु मिल जाय, तो वहीं पर वह पतित हो कर नष्ट हो जाती है, नहीं तो कुछ दूर जा कर विलीन हो जायगी। इसी प्रकार पहले आकाशमें ध्वनि उत्पन्न हुई, वह ध्वनि तरङ्गायमान वायुमें आरोहण करके इन्द्रियस्थान कर्णशंकुलिमें पहुंच गई। इन्द्रियने उस ध्वनिको ग्रहण कर आत्माके पास पहुंचा दिया। इसका तात्पर्य यह, कि शब्द कर्णशंकुलीस्थित शब्दवाही स्नायुका अवलम्बन करके मनके निकट गमन करता है। निकटस्थ आत्मा उसे प्रकाश करती है अर्थात् अनुभव करती है। इसीका ही दूसरा नाम सुनना वा श्रवण है। निकटमें यदि श्रवणेन्द्रिय न रहे, तो वह व्यर्थ होता है। सुतरां आकाशोत्पन्न शब्द आकाशमें ही विलीन हो जाता है।

स्थिरजलवाले जलाशयमें आघात करनेसे जो तरंग उत्पन्न होती है, वह तो कभी किनारे छूती और कभी नहीं भी छूती है। उसका कारण आघातका बल है अर्थात् आघातसे उत्पन्न वेगका तारतम्य है। वेगकी अधिकता रहनेसे तरङ्गकी दूरगति और अल्पता रहनेसे अदूरगति होती है। शब्दकी गतिको भी ठीक उसी प्रकार जानना चाहिये। वेग जिस परिमाणमें उपस्थित होगा, शब्दकी गति भी उसी परिमाणमें होगी। दार्शनिक पण्डितोंने ऐसी वीचितरङ्गके दृष्टान्तमें श्रवणेन्द्रियको शब्दग्रहण-प्रणालीका वर्णन किया है और निम्नलिखित घटनाओंको सोपपत्तिक बतलाया है।

शब्दवहनकारी वायुकी विपरीत गतिके प्रबल रहनेसे निकटोत्पन्न शब्द भी यथावत् गृहीत नहीं होता। सामनेमें रहनेसे दूरोत्पन्न शब्द भी नजदीकके जैसा सुनाई देता है। श्रवणेन्द्रिय और आघातस्थान इन दोनोंमें वायुकी वेगरोधक वस्तुका व्यवधान रहनेसे सुनाई नहीं देता, अगर सुनाई भी देता है, तो बहुत कम। पार्थिव प्रदेशका दूरत्व जिस परिमाणमें शब्दज्ञानका प्रतिवन्धक है, जलमय प्रदेशमें उससे कम परिमाणमें प्रतिवंधक होता है।

वीचितरङ्गन्यायवादी और कदम्बगोलकन्यायवादीका मत प्रायः एक-सा है। केवल इतना ही प्रभेद है, कि वीचितरङ्गवादीके मतसे एक ही शब्द उत्पन्न होता है, पर कदम्बगोलकन्यायवादीके मतसे कदम्बकेशरकी तरह उसके ऊपर नाना शब्द होते हैं। कदम्बकुसुमका किञ्जल्कारोहणस्थान वर्त्तुल है। उस वर्त्तुल अंशके चारों ओर एक थाकमें अनेक केशर उत्पन्न होते हैं। उन सब केशरोंके ऊपर दूसरा गुच्छा रहता है। शब्द भी उसी प्रकार आघात

स्थलसे एक समयमें दशों ओर दश संख्यामें उत्पत्तिलाभ करता है। उन दश शब्दोंसे अन्य दश शब्द निकलते हैं। क्रमशः अन्य दश शब्द इसी प्रकार इन्द्रियस्थानको प्राप्त होते हैं।

दोनोंके मतसे शब्द अभिघात स्थानसे उत्पन्न होता और इन्द्रियस्थानमें जा कर प्रकाशलाभ करता है। किसी किसीका कहना है, कि शब्द आघात स्थलसे उत्पन्न नहीं होता, आघातस्थलमें केवल वेग उत्पन्न होता है। वह शब्द कानमें पहुंचनेसे वहां अनुरूप शब्द उत्पन्न करता है और वही श्रवणेन्द्रियसे गृहीत होता है। 'शब्दस्तु श्रोत्रोत्पन्नः श्रवणेन्द्रिये गृह्यते।' इस प्रकार श्रावणप्रत्यक्ष हुआ करता है।

स्पर्शनप्रत्यक्ष वा स्पर्श वा स्पर्शग्राहक त्वगिन्द्रिय।

इस इन्द्रिय द्वारा शीत, उष्ण, खर, तीव्र आदि नाना जातीय स्पर्शज्ञान होता है। द्रव्य वा द्रव्यनिष्ठ किसी गुणोंके त्वक् संयुक्त होते ही इन्द्रियात्मक त्वक् द्रव्यगत शीतलत्वादि गुणको ग्रहण कर ज्ञान गोचर कराता है अर्थात् मनकी सहायतासे आत्मामें उन सबका ज्ञान पैदा करता है। त्वक्में द्रव्यसंयोग होनेसे ही त्वक् द्रव्यगत सभी गुणोंको ग्रहण करते हैं। किन्तु कोमलत्व और कठिनत्व इन दो गुणोंको ग्रहण करनेमें उसे कुछ विशेष संयोगकी अपेक्षा करनी पड़ती है। सामान्य संयोग द्वारा कोमलत्व कठिनत्वका ग्रहण नहीं होता। दृढ़तर संयोग ही दोनों ज्ञानका प्रधान कारण है।

त्वगिन्द्रियका आश्रयस्थान त्वक् अर्थात् चर्मविशेष है। दृश्यमान वाह्यचर्म इन्द्रिय नहीं है। यदि दृश्यमान चर्म इन्द्रिय होता, तो केवल वाह्य शीतलत्वादिका अनुभव हो सकता था, वेदनादि अनन्तरस्पर्शका नहीं। अतएव त्वगिन्द्रिय केवल वाह्यचर्मव्यापक है, सो नहीं, प्रत्युत वह आपादतलमस्तक अन्तर्वाह्य परिव्याप्त है। यह इन्द्रिय समस्त शरीरव्यापी है, इस कारण वाह्यस्पर्शकी तरह अन्तरस्पर्श भी यथायथ अनुभूत हुआ करता है। इन्द्रियात्मक त्वक् वाहर और भीतर सव जगत् विराजित रहने पर भी अंगुलिके अग्रभागमें उसका उत्कर्ष है। यही कारण है, कि हस्तांगुलि और पदांगुलिके अग्रभागसे मनुष्य अत्यन्त सूक्ष्म स्पर्शादिका अनुभव कर सकते हैं। न्यायके मतानुसार यह इन्द्रिय वायवीय है और सांख्यसे आहङ्कारिक। इसी त्वगिन्द्रिय द्वारा त्वाच वा स्पर्शन प्रत्यक्ष होता है।

रासन प्रत्यक्ष, रासन वा रासनज्ञान।

यह इन्द्रिय कटु, तिक्त, कषाय आदि रसानुभवका द्वारस्वरूप है। रसनाके द्वारा कटुतिक्तादि रसका प्रत्यक्ष होता है। रसज्ञान और रासनप्रत्यक्ष पर्यायक शब्द है। रासनप्रत्यक्ष द्रव्याश्रित रसके साथ रसनाका संयोग होनेके वाद उत्पन्न होता है। रसनेन्द्रियका गोलक अर्थात् आश्रय जिह्वा है। न्यायके मतसे यह इन्द्रिय जलीय है और सांख्यसे आहङ्कारिक। उक्त रूपसे रसना द्वारा रासन-प्रत्यक्ष हुआ करता है।

घ्राणज प्रत्यक्ष घ्राणेन्द्रिय वा गन्धज्ञान।

यह इन्द्रिय भिन्न भिन्न गन्धज्ञानका हेतु है। इसका स्थान नासादण्डका अभ्यन्तरमूल वतलाया गया है। वायुसे लाई हुई गन्ध इन्द्रिय स्थानमें संयुक्त होती है, उसके वाद उसका प्रत्यक्ष अर्थात् ज्ञान होता है। यह इन्द्रिय न्यायके मतसे पार्थिव और सांख्यके मतसे अहङ्कारोत्पन्न है।

मानस प्रत्यक्ष वा मानस।

मन एक इन्द्रिय है। इस इन्द्रिय द्वारा जो प्रत्यक्ष वा ज्ञान होता है, उसे मानस प्रत्यक्ष कहते हैं। कोई कोई मनको इन्द्रिय नहीं मानते, पर सांख्यके मतसे मन इन्द्रिय वतलाया गया है। जो मनका इन्द्रियत्व स्वीकार नहीं करते, उनके उत्तरमें यही कहा जा सकता है, कि शब्द, स्पर्श, रूप, रस आदि वाह्य वस्तुओंका धर्म पांच प्रकारके वाह्यकरणों द्वारा गृहीत होता है, पर सुख, दुःख, यत्न आदि आन्तर धर्मोंका गृहीता कौन है? वाह्य पदार्थ साक्षात्कारके निमित्त जिस प्रकार वाह्यकरण वा वहिरिन्द्रियका रहना आवश्यक है, उसी प्रकार अन्तः पदार्थ साक्षात्कारके निमित्त अन्तःकरणका रहना आवश्यक है। ज्ञानकरणत्वस्वरूप इन्द्रियलक्षण चक्षुरादिके जैसे मनके भी हैं। मन ही सुख दुःखादि ज्ञानका अद्वितीयकरण है अर्थात् मनसे ही सुखदुःखादिका प्रत्यक्ष होता है। सुख दुःख साक्षात्कार हमेशा ही हुआ करता है, इस कारण उसका अपलाप विलकुल

असम्भव है। सुख दुःखादिका साक्षात्कार चक्षु, कर्ण, नासिका, त्वक् इन्हीं सब द्वारा सुसम्पन्न होता है, ऐसा नहीं कह सकते। मन ही एकमात्र सुखदुःख साक्षात्कारका द्वार है, यह स्वतः ही स्वीकार करना पड़ेगा। अतएव मन द्वारा ही सुख दुःखादिका मानस प्रत्यक्ष हुआ करता है।

इस मानस प्रत्यक्षका विषय मनस शब्दमें देखो।

छः प्रकारके प्रत्यक्ष प्रमाणोंका विषय लिखा गया। न्यायशास्त्रमें विशेषतः नव्यन्यायमें इसका विषय पुङ्खानुपुङ्खरूपमें आलोचित हुआ है। (नव्यन्याय चार खण्डोंमेंसे पहला प्रत्यक्षखण्ड है। इसी प्रत्यक्षखण्डमें प्रत्यक्ष प्रमाणका विषय विशेषरूपसे वर्णित हुआ है।)

(अव्य०) अक्षि अक्षि प्रतीति वीप्सायां, अक्ष्णोराभिमुख्यमित्यर्थे, (लक्षणं नाभिप्रति आभिमुख्ये वा। २।१।१४) इत्यव्ययीभावः ततष्टाच्। २ इन्द्रियलक्षण, अपरोक्ष।

"फलन्त्वनभिसन्धाय क्षेत्रिणां वीजिनान्तथा।
प्रत्यक्षं क्षेत्रिणामर्थो वीजाद्योनिर्गरीयसो॥"

(मनु ९।५२)

प्रत्यक्षतमा (सं० अव्य०) प्रत्यक्ष-तमप्-आमु। प्रत्यक्षप्रमाणरूपमें।

प्रत्यक्षतस् (सं० अव्य०) प्रत्यक्ष तसिल्। प्रत्यक्षरूपमें, साक्षात् सम्बन्धमें।

प्रत्यक्षता (सं० स्त्री०) प्रत्यक्षस्य भावः तल्-टाप्। प्रत्यक्षत्व, प्रत्यक्ष होनेका भाव।

प्रत्यक्षदर्शन (सं० त्रि०) प्रत्यक्षं पश्यतीति प्रत्यक्ष-दृश-ल्यु, प्रत्यक्षं दर्शनं यस्येति वा। १ साक्षी, जिसने अपनी आंखोंसे सब देखो हों। (क्लो०) २ प्रत्यक्ष रूपसे दर्शन, साक्षात् सम्बन्धमें देखना।

प्रत्यक्षदर्शिन् (सं० त्रि०) प्रत्यक्षं पश्यति दृश-णिनि। साक्षी, जिसने रूपसे कोई घटना देखी हो।

प्रत्यक्षदृश (सं० त्रि०) प्रत्यक्षं पश्यति दृश-क्विप्। स्वयं द्रष्टा, प्रत्यक्षदर्शी।

प्रत्यक्षदृश्य (सं० त्रि०) प्रत्यक्षेण दृश्यः। प्रत्यक्षरूपसे दर्शनीय, साफ साफ दिखाई देने लायक।

प्रत्यक्षदृष्ट (सं० त्रि०) प्रत्यक्षेण दृष्टः। प्रत्यक्षरूपसे जो देखा गया हो।

प्रत्यक्षप्रमा (सं० स्त्री०) यथार्थ ज्ञान।

प्रत्यक्षभक्ष (सं० पु०) प्रत्यक्षरूपसे भक्षण।

प्रत्यक्षलवण (सं० क्लो०) प्रत्यक्षं पृथक्तया उपलभ्यमानं लवणं। पाकनिष्पत्तिके बाद व्यञ्जनादिमें दीयमान लवण, वह नमक जो भोजन पक चुकनेके बाद उसमें और डाला गया हो। शास्त्रोंमें श्राद्ध आदि अवसरों पर इस प्रकार नमक देनेका निषेध है। पाकके समय यदि भूलसे नमक न डाला गया हो, तो पोछेसे उसमें नमक न देना चाहिये।

प्रत्यक्षवादिन् (सं० पु०) प्रत्यक्ष-मेव प्रमाणत्वेन वदतीति वद-णिनि। १ बौद्ध। ये लोग प्रत्यक्ष भिन्न अन्य किसी प्रमाणको स्वीकार नहीं करते, इसीसे इन्हें प्रत्यक्षवादी कहते हैं। चार्वाक भी प्रत्यक्षवादी हैं। (त्रि०) २ प्रत्यक्षवादिमात्र।

प्रत्यक्षवृत्ति (सं० त्रि०) प्रत्यक्ष रूपसे दर्शनयोग्य।

प्रत्यक्षी (सं० त्रि०) प्रत्यक्षमस्त्यस्येति प्रत्यक्ष-इनि। वाक्त-दृष्टार्थ, साक्षात् द्रष्टा।

प्रत्यक्षीकरण (सं० क्लो०) अप्रत्यक्षप्रत्यक्षकरणं अभूततद्भावे च्वि। अप्रत्यक्षका प्रत्यक्षकरण, इन्द्रिय द्वारा ज्ञान करा देना, सामने ला कर प्रत्यक्ष करा देना।

प्रत्यक्षीभूत (सं० त्रि०) जिसका ज्ञान इन्द्रियों द्वारा हुआ हो, जो प्रत्यक्ष हुआ हो।

प्रत्यगक्ष (सं० क्लो०) समक्ष, मुक्तावला।

प्रत्यगात्मन् (सं० पु०) प्रतीचो जीवस्य आत्मा स्वरूपं। १ परमेश्वर, ब्रह्मचैतन्य।

प्रत्यगानन्द (सं० त्रि०) १ मनही मन आनन्दयुक्त। (पु०) २ ब्रह्म।

प्रत्यगाशापति (सं० पु०) प्रत्यगाशायाः पश्चिमस्या दिशः अधिपतिः। पश्चिम दिशाके अधिपति, वरुण।

प्रत्यगुदच् (सं० स्त्री०) प्रतीच्या उदीच्याश्च अन्तराला दिक्। पश्चिम और उत्तर दिशाका कोना, वायुकोन।

प्रत्यग्नि (सं० अव्य०) प्रतीक अग्निमें।

प्रत्यग्र (सं० त्रि०) प्रतिगतमग्रं श्रेष्ठं प्रथम दर्शनं यस्येति। १ नूतन, नया, ताजा। २ शोधित, सोधा हुआ। (पु०) ३ पुराणानुसार उपरिचर वसुके एक पुत्रका नाम।

प्रत्यग्रगन्धा (सं० स्त्री०) स्वर्णयूथिका, सोनजूही।

प्रत्यग्रथ ( सं० पु० ) अहिच्छत्रादेश, दक्षिण पांचाल।

प्रत्यग्रह ( सं० पु० ) चेदिदेशके एक राजाका नाम।

प्रत्यङ्ग ( सं० क्ली० ) प्रतिगतमङ्गमिति। १ अवयवविशेष। सुश्रुतमें लिखा है,—मस्तक, उदर, पृष्ठ, नाभि, ललाट, नासा, चिबुक, वस्ति और ग्रीवा एक एक है। कर्ण, नेत्र, नासा, भ्रु, शङ्ख, अंश, गण्ड, कक्ष, स्तन, मुष्क, पार्श्व, नितम्ब, जानु, बाहु और ऊरु दो दो हैं। उंगली बीस हैं। अलावा इसके त्वक्, कला, धातु, मल, दोष, यकृत्, प्लीहा, फुसफुस, हृदय, आशय, अन्त, दो वृक्क, स्रोत, कण्डरा, जाल, रज्जु, सेवनी, सङ्घात, सीमन्त, अस्थि, सन्धि, स्नायु, पेशी, मर्म, शिरा, धमनी और योगवह-स्रोत। समूचा शरीर इन्हीं सब अङ्गोंमें विभक्त है। इनमेंसे त्वक्, कला, आशय और धातु प्रत्येक सात सात हैं, शिरा १०७, पेशी ५००, स्नायु ६००, अस्थि ३००, सन्धि २१०, मर्म १२७, धमनी २४, दोष और मल तीन तीन तथा शरीरके द्वार ६ हैं।

( सुश्रुत शरीरस्था ५ अ० )

२ अप्रधान, जो प्रसिद्ध न हो। ३ प्रत्येक अङ्गके प्रति। ( पु० ) ४ नृपविशेष, एक राजाका नाम।

प्रत्यङ्गिरस ( सं० पु० ) चाक्षुष मन्वन्तर आङ्गिरस अर्थात् अङ्गिरोत्पन्न ऋषिभेद।

प्रत्यङ्गिरा ( सं० स्त्री० ) १ देवीविशेष, तान्त्रिकोंकी एक देवी। मन्त्रमहौषधिके ८म तरङ्गमें इसके प्रयोगादिका विषय लिखा है। २ कण्टकशिरीषवृक्ष, सिरसका पेड़। ३ विसखोपरा।

प्रत्यङ्मुख (सं० त्रि०) प्रत्यङ्मुखं यस्य। पश्चिमाभिमुख।

प्रत्यच् ( सं० त्रि० ) प्रत्यञ्चतीति प्रति-अञ्च-क्विन्। १ पश्चिमदिशा। २ पश्चिमदेश। ३ पश्चिमकाल। ४ प्रतिगत। ५ अभिमुख। ६ अन्तर्यामी, स्वात्मा।

प्रत्यञ्चा ( हिं० स्त्री० ) धनुषकी डोरी जिसमें लगा कर वाण छोड़ा जाता है।

प्रत्यञ्चित ( सं० त्रि० ) प्रति-अञ्च-क्त। प्रतिपूजित, सम्मानित।

प्रत्यञ्जन ( सं० क्ली० ) प्रतिरूपमनुरूपमञ्जनं प्रादिस०। १ अनुरूपाञ्जन। २ अञ्जन द्वारा नेत्रप्रसादन, आंखमें अंजन लगा कर उसे अच्छा करना।

प्रत्यदन ( सं० क्ली० ) प्रति-अद्-ल्युट्। भोजन, खाद्य, खाना।

प्रत्यध्मान ( सं० पु० ) एक प्रकारका वातरोग।

प्रत्यनीक ( सं० पु० ) प्रतिगत अनीकं युद्धमिति। १ शत्रु। २ प्रतिपक्ष। ३ विरोधी। ४ विघ्न, बाधा। ५ प्रतिवादी। ६ प्रतिपक्ष सेना। ७ अर्थालङ्कारभेद, कविताका वह अर्थालङ्कार जिसमें किसीके पक्षमें रहनेवाले या संबंधीके प्रति किसी हित या अहितका किया जाना वर्णन किया जाय। यथा—"तं विनिर्जितमनोभवरूपः सा सुन्दर! भवदनुरक्ता। पञ्चभिर्युगपदेव शरैस्तां तापयत्यनुशयादिव कामः॥"

( काव्यप्र० )

हे सुन्दर! रूपमें तुमने कन्दर्पको जीत लिया है। यह स्त्री भी तुम्हारे ही ऊपर विशेष अनुरक्ता है। इस कारण कन्दर्प तुम्हारे प्रति द्वेष करके ही युगपत् पञ्चशर द्वारा उसे कष्ट दे रहा है। यहां पर कन्दर्प जिसके रूपसे विजित हुआ, उसका वह किसी प्रकार प्रतीकार न कर सका। परन्तु जो स्त्री उसको प्रिय थी, उसीको वह कष्ट देने लगा तथा यह कष्ट रिपुका ही उत्कर्षजनक होनेके कारण यहां प्रत्यनीक अलङ्कार हुआ।

प्रत्यनुमान ( सं० क्ली० ) प्रतिरूपमनुमानं प्रादि-तत्। अनुमानके विरुद्ध अनुमान, तर्कमें वह अनुमान जो किसी दूसरेके अनुमानका खंडन करते हुए किया जाय।

प्रत्यन्त (सं० पु०) प्रतिगतोऽन्त मिति, 'अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे' इति समासः। १ म्लेच्छदेश। २ प्रान्तदुर्ग। (त्रि०) ३ तद्देशजात। ४ सन्निकृष्ट।

प्रत्यन्तपर्वत ( सं० पु० ) प्रत्यन्तः सन्निकृष्टः पर्वतः। महापर्वतसमीपवर्त्ती क्षुद्र पर्वत, वह छोटा पहाड़ जो बड़े पहाड़के समीप हो।

प्रत्यन्तर ( सं० त्रि० ) प्रति-प्राप्त-मनन्तरं अत्यां सं। प्रत्यासन्न, समीप, नजदीक।

प्रत्यपकार ( सं० पु० ) प्रति-अप-कृ-घञ्। अपकारका प्रतिशोध, वह अपकार जो किसी अपकारके बदलेमें किया जाय।

प्रत्यब्द ( सं० अव्य० ) प्रत्येक वत्सर, हर साल।

प्रत्यभिधारण ( सं० क्ली० ) फिरसे जल सींचना।

प्रत्यभिचरण (सं० पु०) निवारण, रोकने या हटानेकी क्रिया।

प्रत्यभिज्ञा (सं० स्त्री०) प्रतिगता अभिज्ञा अत्या० स०। १ वह ज्ञान जो किसी देखी हुई चीजको अथवा उसके समान किसी और चीजको फिरसे देखने पर हो। २ वह अभेदज्ञान जिसके अनुसार ईश्वर और जीवात्मा दोनों एक ही माने जाते हैं।

प्रत्यभिज्ञादर्शन (सं० क्ली०) प्रत्यभिज्ञायाः दर्शनं शास्त्रं। माहेश्वरशास्त्रभेद। माधवाचार्यने सर्वदर्शनसंग्रहमें इस दर्शनका मत संग्रह किया है। बहुत संक्षेपमें उनके दर्शनोक्त विषयकी यहां पर आलोचना की जाती है।

इस दर्शनके मतसे भक्तवत्सल महेश्वर ही परमेश्वर माने गये हैं। इस दर्शनके मतावलम्बी तुरी तन्तु आदि जड़ात्मक वस्तुओंको पटादि कार्यका कारण न बतला कर एकमात्र महेश्वरको ही जगत्कार्यका कारण बतलाते हैं। जिस प्रकार तपःप्रभावशाली तापसगण विना इष्टक और चूर्ण प्रभृतिके निविड़ अरण्यमें इच्छानुसार बड़ी बड़ी अट्टालिकायें बनाते और विना स्त्रीप्रसङ्गके ही मानसपुत्रादि उत्पन्न करते हैं, उसी प्रकार जगदीश्वर महादेवने जगन्निर्माण विषयमें जड़ात्मक जगदन्तर्गत किसी वस्तुकी अपेक्षा किये बिना स्वेच्छावशतः इस जगत्का निर्माण किया है। परमेश्वरके सिवा और कोई भी किसी कार्यका कारण नहीं है। यदि पटादिकार्यकी तुरीतन्तु आदि जड़वस्तु कारण होती, तो तुरीतन्तु आदिके नहीं रहने पर कभी भी केवल योगियोंकी इच्छा द्वारा पटादि कार्य नहीं हो सकता था। क्योंकि विना कारणके कोई भी कार्य नहीं होता, यह नियम सब जगह देखा जाता है। अतएव जब तुरी और तन्तुके नहीं रहने पर भी योगियोंकी इच्छा वशतः पटादि कार्य सम्पन्न होता है, तब पटादि कार्यके प्रति तुरी प्रभृति जो वास्तविक कारण नहीं है, इसमें और कहनेकी जरूरत ही क्या? परमेश्वर महादेव किसीसे भी नियोजित हो कर इस जगत्का निर्माण नहीं करते तथा किसी वस्तुसे सहायता लेनेकी भी उन्हें जरूरत नहीं पड़ती। इसीसे उन्हें स्वतंत्र कहा गया है। जिस प्रकार स्वच्छ दर्पणमें शरीरादिका प्रतिविम्ब पड़नेसे शरीरादि दृष्टिगोचर होता है, उसी प्रकार जगदीश्वरमें सभी वस्तुओंका प्रतिविम्ब पड़नेसे शरीरादि दृष्टिगोचर होता है। इस कारण परमेश्वर महादेवको यदि जगद्दर्शनदर्पण भी कहें, तो कोई अत्युक्ति नहीं। जिस प्रकार बहुरूपी व्यक्ति अपने इच्छानुसार कभी राजा, कभी भिक्षुक, कभी स्त्री, कभी कुमार और कभी वृद्ध आदिका रूप धारण करता है, उसी प्रकार भगवान् महेश्वर भी स्थावर जङ्गमादि नाना रूपोंमें रहनेकी इच्छा करते हुए स्थावर और जङ्गमात्मक जगत्का निर्माण करते हैं तथा उन सब रूपोंमें रहते भी हैं। अतः यह जगत् ईश्वरात्मक है, इसमें और कोई सन्देह रहने नहीं पाया। परमेश्वर आनन्दस्वरूप और प्रमाता हैं अर्थात् ज्ञाता और ज्ञानस्वरूप है। सुतरां अस्मदादिका घटपटादि विषयक जो जो ज्ञान होता है, वह सभी परमेश्वरस्वरूप है।

इस पर वादिगण आपत्ति करते हैं, कि यदि सभी वस्तुविषयक सभी ज्ञान एकमात्र ईश्वरस्वरूप हों, तो घटज्ञानके साथ पटज्ञानका कोई भेद नहीं रहता, यह आपत्ति थोड़ा गौर कर देखनेसे उठ ही नहीं सकती है। यथार्थमें सभी वस्तुविषयक ज्ञानका भेद नहीं रहने पर घटपटादि विषयका भेद ले कर घटज्ञानसे पटज्ञान भिन्न है, ऐसा कहनेमें उज्र क्या! कुण्डल और कटकादि रूपमें परिणत सुवर्णका वास्तविक भेद नहीं रहने पर भी कुण्डल और कटकादि रूप उपाधिके भेदसे कुण्डलसे कटकालङ्कार भिन्न है, ऐसा सब कोई कहते हैं। उपाधिके भेदसे ही विभिन्न प्रकारका ज्ञान हुआ करता है।

इस दर्शनके मतसे मुक्तिस्वरूप परापर सिद्धिका उपाय एकमात्र प्रत्यभिज्ञा है। अन्यमतकी तरह इस मतमें भी पूजा, ध्यान, जप, याग और योगादिके अनुष्ठानकी जरूरत नहीं। प्रत्यभिज्ञा द्वारा ही सभी कार्य सिद्ध हो सकते हैं। 'स एवेश्वरोऽहं" वही परमेश्वर मैं हूं। ऐसे परमेश्वरके साथ जीवात्माके अभेदज्ञानको प्रत्यभिज्ञा कहते हैं। जिस प्रकार खर्वाकृति व्यक्तिको वामन कहते हैं, उसी प्रकार पहले उपदिष्ट व्यक्तिको खर्वाकृति दृष्टिगोचर होनेसे 'सोऽयं वामनः' वह यही वामन है, इस प्रकार जो ज्ञान होता है उसे नैयायिक लोग प्रत्यभिज्ञा कहते हैं।

प्रत्यभिज्ञालाभ होनेसे ही मुक्ति होती है। इसी कारण इस दर्शनका प्रत्यभिज्ञादर्शन नाम रखा गया है। श्रुति, स्मृति, पुराण, तन्त्र और अनुमानादि द्वारा ईश्वरका स्वरूप और शक्ति जान कर, वह शक्ति भी जीवात्मामें है, इस प्रकार ज्ञानलाभ करनेमें 'स एवेश्वरोऽहं' वही ईश्वर मैं हूं, ऐसा जो ज्ञान होता है, उसे एतन्मतावलम्बी व्यक्तियोंका प्रत्यभिज्ञा शब्द द्वारा निर्देश करना नितान्त अमूलक या स्वकपोलकल्पित नहीं है। इस प्रकार प्रत्यभिज्ञा शास्त्रान्तर द्वारा समुत्पन्न होनेकी बिलकुल सम्भावना नहीं। यही कारण है, कि इस शास्त्रको दूसरे दूसरे शास्त्रोंको अपेक्षा विशेष आदरणीय और श्रेयस्कर बतलाया गया है।

इस दर्शनके मतसे जीवात्माके साथ परमात्माका भेद नहीं है अर्थात् जीवात्मा ही परमात्मा हैं और परमात्मा ही जीवात्मा। पर हां, एक दूसरेके साथ जो भेदज्ञान हुआ करता है, वह भ्रममात्र है। जीवात्माके साथ परमात्माका जो अभेद है, वह अनुमानसिद्ध है। जिस व्यक्तिके ज्ञान और क्रियाशक्ति नहीं है, वह परमेश्वर नहीं है, जैसे गृहादि। अब देखना चाहिये, कि जब जीवात्माकी वे सब शक्तियां देखी जाती हैं, तब जीवात्मा जो ईश्वरसे भिन्न नहीं है, इसमें और कोई सन्देह रह नहीं गया।

यहां पर कोई कोई यह आपत्ति करते हैं, कि यदि जीवमें ईश्वरता ही रहे, तो उस ईश्वरतास्वरूप शिवत्वप्राप्तिके निमित्त आत्मप्रत्यभिज्ञाका प्रयोजन ही क्या? जिस प्रकार मट्टीमें गिरा हुआ बीज, चाहे जान बूझ कर गिराया गया हो, वा अनजान, जलसंयोगादि होनेसे ही अंकुरोत्पादन करता है, उसी प्रकार ज्ञात हो, वा अज्ञात, जीवमें यदि सचमुच ईश्वरता रहे, तो ईश्वर की तरह जीव जगन्निर्माणादि जो नहीं कर सकता है, सो क्यों? इस प्रकारकी आपत्ति आपाततः उठ तो सकती है, पर थोड़ा गौर कर देखनेसे वह आपत्ति बिलकुल छिन्नमूल हो जायेगी। देखो, कहीं कहीं कारण रहनेसे और कहीं कहीं कारण ज्ञात होनेसे ही कार्य हुआ करता है। जब तक उसका ज्ञान नहीं होता, तब तक उस कारण द्वारा कार्य हो ही नहीं सकता। जैसे,—इस घरमें पिशाच है, जब तक यह मालूम नहीं होता, तब तक उस घरके पिशाचसे भीरु व्यक्ति किसी प्रकारका भय नहीं खाता। किंतु उस पिशाचका ज्ञान हो जानेसे ही भीरु व्यक्ति भय खाने लगता है। इसी प्रकार जीवमें ईश्वरता रहने पर भी उसे बिना जाने ईश्वरकी तरह वह कोई कार्य नहीं कर सकता। जिस प्रकार अपरिमित धन रहने पर भी किसी व्यक्तिको अज्ञानावस्थामें प्रीति नहीं होती, परन्तु जब उसका ज्ञान हो जाता है, तब आनन्दका ठिकाना नहीं रहता, उसी प्रकार मैं ही ईश्वर हूं, इस प्रकार जीवमें ईश्वरता-ज्ञान होनेसे एक असाधारण प्रीति उत्पन्न होती है। इस कारण आत्मप्रत्यभिज्ञा अवश्य कर्त्तव्य है, इसमें कोई सन्देह नहीं। जिससे आत्मप्रत्यभिज्ञा हो, वैसा करना प्रतीकका अवश्य कर्त्तव्य है।

इस दर्शनके मतसे परमात्मा स्वतःप्रकाशमान है अर्थात् परमात्मा आप ही प्रकाश पाते हैं। जिस प्रकार आलोकका संयोग नहीं होनेसे गृहस्थित घटपटादि वस्तुओंका प्रकाश नहीं होता, उसी प्रकार परमेश्वरका प्रकाश किसी कारणकी अपेक्षा नहीं करता। वे सर्वत्र सर्वदा प्रकाशमान हैं। यहां पर कोई कोई यह आपत्ति करते हैं, कि जीवात्मा और परमात्मामें परस्पर अभेद है तथा परमात्मा परमात्मरूपमें सर्वदा और सब जगह प्रकाशमान हैं, यह अवश्य स्वीकार करना पड़ेगा, नहीं तो जीवात्मा और परमात्मामें जो परस्पर अभेद है, सो नहीं रह सकता। कारण, जिस वस्तुका अभेद जिस वस्तुमें रहता है, उस वस्तुके प्रकाशकालमें अवश्य ही उस वस्तुका प्रकाश होता है, ऐसा ही नियम है। परन्तु परमात्मारूपमें जीवात्माका जो सर्वदा प्रकाश होता है, यह स्वीकार नहीं किया जा सकता। कारण, स्वीकार करनेसे जीवात्माके वैसे प्रकाशके निमित्त प्रत्यभिज्ञा दर्शनकी आवश्यकता ही क्या रह जायगी। जीवात्माका वैसा प्रकाश तो सिद्ध ही है। सिद्धविषय साधनमें कभी भी किसी व्यक्तिकी प्रवृत्ति नहीं होती। इस प्रकारको आपत्ति उठाने पर केवल इतना ही कहना पर्याप्त होगा, कि जिस प्रकार किसी कामिनीको यह मालूम हो जाय, कि अमुक घरमें एक सुरसिक नायक

है, उसका स्वर अति मधुर है, अनुपम रूपलावण्य है और सहास्य वदन है; अब वह जिस प्रकार उस नायकके पास जाती है और बार बार उसे देखती है, पर जब तक उस नायकके गुण उसके दृष्टिगोचर नहीं होते, तब तक वह आह्लादित नहीं होती और न उसके शरीरके सम्पूर्ण सात्त्विक भावका आविर्भाव ही होता है, उसी प्रकार परमात्मस्वरूपमें जीवका प्रकाश होने पर भी तब तक पूर्णभाव पानेकी सम्भावना नहीं, जब तक ईश्वरके ईश्वरतादि गुण उसमें भी है, ऐसा उसे मालूम न हो जाय। परन्तु जब गुरुवाक्य सुन कर सर्वज्ञत्वादिरूप ईश्वरका धर्म मुझमें भी है, ऐसे ज्ञानका उदय हो जाय, तब पूर्णभावका आविर्भाव हो सकता है, इसमें सन्देह नहीं। अतएव उस पूर्णतालाभके लिये प्रत्यभिज्ञादर्शनकी विशेष आवश्यकता है, यह अवश्य स्वीकार करना पड़ेगा। (सर्वदर्शनस०)

पदार्थनिर्णयविषयमें प्रत्यभिज्ञादर्शन और रसेश्वर-दर्शनका मत प्रायः एक सा है।

(सर्वदर्शनसंग्रहधृतप्रत्यभिज्ञाद०)

प्रत्यभिज्ञान (सं० क्ली०) प्रति-अभि-ज्ञा-ल्युट्। अभिज्ञान, सदृश वस्तुको देख कर किसी पहले देखी हुई वस्तुका स्मरण।

प्रत्यभिनन्दिन् (सं० त्रि०) प्रति-अभि-नन्द-इनि। प्रत्यभिनन्दनकारक, आह्वानकारक।

प्रत्यभिभाषिन् (सं० स्त्री०) प्रति-अभि-भाष-णिनि। अभिनन्दनकारक, अभिनन्दन करनेवाला।

प्रत्यभिमर्श (सं० पु०) प्रति-अभि-मृश-घञ्। १ घर्षण, रगड़। २ स्पर्शन, छूना।

प्रत्यभिमर्शन (सं० क्ली०) प्रति-अभि-मृश-ल्युट्। अभिमर्शन।

प्रत्यभिमेथन (सं० क्ली०) घृणासूचक प्रत्युत्तर।

प्रत्यभियोग (सं० पु०) प्रतिरूपोऽभियोगः। प्रत्यपराध, वह अभियोग जो अभियुक्त अपने वादी अथवा अभियोग लगानेवाले पर लगावे। व्यवहारशास्त्रके अनुसार ऐसा करना वर्जित है। अभियुक्त जब तक अपने आपको निर्दोष न प्रमाणित कर ले, तब तक उसे वादी पर कोई अभियोग लगानेका अधिकार नहीं है।

प्रत्यभिवाद (सं० पु०) प्रति-अभि-वद-णिच् भावे घञ्। अभिवादकके तत्प्रतिरूप आशीर्वचनादि, वह आशीर्वाद जो किसी पूज्य या बड़ेको अभिवादन करने पर मिले। ब्राह्मणादि गुरुजनोंको यदि कोई अभिवादन करे, तो उन्हें प्रत्यभिवादन करना चाहिये।

मनुसंहितामें लिखा है—लौकिक ज्ञान, वैदिकज्ञान वा आध्यात्मिक ज्ञान जिनसे प्राप्त किया जाय, उन्हें तथा सद्ब्राह्मण और गुरुजनको देखनेसे ही अभिवादन करना कर्त्तव्य है। अभिवादनके बाद उन्हें प्रत्यभिवादन करना चाहिये। जो अभिवादन करते हैं उनकी आयु, यश और बलकी वृद्धि होती है। श्रेष्ठजनको अभिवादन करनेके बाद 'अभिवादये अमुकनामाहमस्मीति' मैं अमुक व्यक्ति हूं, आपको अभिवादन करता हूं, ऐसा कह कर अपना नाम उच्चारण करना चाहिये। यदि वह संस्कृत न जानता हो, तो अभिवादनके बाद 'मैं' ऐसा कहना चाहिये। सभी स्त्रियोंको भी इसी प्रकार अभिवादन करना कर्त्तव्य है। अभिवादन करने पर ब्राह्मणको 'आयुष्मान भव सौम्य' ऐसा वाक्य कहना चाहिये। जो ब्राह्मण प्रत्यभिवादन करना न जानते हों, विद्वान् व्यक्तिको चाहिये कि उन्हें अभिवादन न करें। शूद्र जिस प्रकार अनभिवाद्य हैं, उन्हें भी उसी प्रकार समझना चाहिये।

(मनु २ अ०)

प्रत्यभिवादक (सं० त्रि०) प्रति-अभि-वद-णिच्-ण्वुल्। प्रत्यभिवादनकारी, प्रत्यभिवादन करनेवाला।

प्रत्यभिवादन (सं० क्ली०) प्रति-अभि-वद-णिच्-ल्युट्। प्रत्यभिवाद, वह आशीर्वाद जो किसी पूज्य या बड़ेको अभिवादन करने पर मिले। प्रत्यभिवाद देखो।

प्रत्यभिवादयितृ (सं० त्रि०) प्रति-अभि-वद-णिच्-तृच्। प्रत्यभिवादक।

प्रत्यभिस्कन्दन (सं० क्ली०) प्रति-अभि-स्कन्द-भावे-ल्युट्। प्रत्यभियोग।

प्रत्यभ्यनुज्ञा (सं० स्त्री०) प्रति-अभि-अनु-ज्ञा-अङ्। प्रत्यादेश, अनुज्ञा, हुकुम।

प्रत्यमित्र (सं० पु०) शत्रु, दुश्मन।

प्रत्यय (सं० पु०) प्रति-इण् भावकरणादौ यथायथं अच्। १ अधीन, मातहत। २ शपथ, सौगंध। ३ ज्ञान, बुद्धि।

४ विश्वास, एतबार। ५ प्रामाण्यरूप निश्चय, सबूत। ६ हेतु, कारण। ७ छिद्र, छेद। ८ शब्दभेद। ९ आचार। १० ख्याति, प्रसिद्धि। ११ निश्चय। १२ स्वादु, जायका। १३ सहकारिका गण, मददगार। १४ विचार, ख्याल। १५ व्याख्या, शरह। १६ आवश्यकता, जरूरत। १७ चिह्न, लक्षण। १८ निर्णय, फैसला। १९ सम्मति, राय। २० विष्णुका एक नाम। २१ वह रीति जिसके द्वारा छंदोंके भेद और उनकी संख्या जानी जाय। छन्दोशास्त्रमें ६ प्रत्यय हैं, यथा—प्रस्तर, सूची, पाताल, उद्दिष्ट, नष्ट, मेरु, खण्डमेरु, पताका और मर्कटी। २२ व्याकरणमें वह अक्षर या मूलशब्दके अन्तमें उसके अर्थमें कोई विशेषता उत्पन्न करनेके उद्देश्यसे लगाया जाय।

प्रत्ययकारिन् (सं० त्रि०) प्रत्ययं करोतीति कृ-णिनि। १ विश्वासकारक, विश्वास दिलानेवाला। स्त्रियां ङीप्। २ प्रत्ययकारिणी मुद्रा, मोहर। मोहरकी छाप रहनेसे लोगोंके प्रत्यय होता है, इसीसे इसको प्रत्ययकारिणी कहते हैं।

प्रत्ययत्व (सं० क्ली०) प्रत्ययस्य भावः, त्व। प्रत्ययका भाव वा धर्म।

प्रत्ययनस्त्व (सं० क्ली०) पुनःप्राप्त, वह जो फिरसे मिला हो।

प्रत्ययसर्ग (सं० पु०) महत्तत्त्व या बुद्धिसे उत्पन्न सृष्टि।

प्रत्ययिक (सं० त्रि०) प्रत्यययुक्त।

प्रत्ययित (सं० त्रि) प्रत्ययो विश्वासः सञ्जातोऽस्येति प्रत्यये (तदस्य सञ्जातं तारकादिभ्य इतच्। पा ५।२।३६) इति इतच्। १ आप्त, प्राप्त। २ विश्वस्त, जिसका विश्वास किया जाय। ३ प्रतिगत, लौटा हुआ।

प्रत्ययिन् (सं० त्रि०) प्रत्यय-इनि। प्रत्यययुक्त, विश्वस्त।

प्रत्यरा (सं० स्त्री०) प्रतिनिहिताः अराः प्रादिस०। लकड़ीकी चौड़ी पटरी जो पहियेकी गड़ारी और पुट्ठीके बीचमें उसे मजबूत रखनेके लिये जड़ी रहती है।

प्रत्यरि (सं० पु०) प्रति-ऋ-इन्। १ शत्रु, दुश्मन। २ जन्मतारासे पांचवा, चौदहवां और तेईसवां तारा। यह तारा शुभकार्य मात्रमें निन्दनीय है। चन्द्र और ताराशुद्धिमें सभी कार्य करने होते हैं, विशेषतः कृष्णपक्षमें ताराशुद्धि नहीं होनेसे कोई भी कार्य नहीं करना चाहिये। प्रत्यरितारामें लवण दान करके शुभकार्य किये जा सकते हैं। 'प्रत्यरौ लवणं दद्यात्' (ज्योतिस्तत्त्व)

प्रत्यर्क (सं० पु०) प्रतिसूर्य, सूर्यमण्डलभेद।

प्रत्यर्चन (सं० क्ली०) प्रति-अर्च-ल्युट्। प्रतिनमस्कार, प्रतिपूजा।

प्रत्यर्थ (सं० पु०) एक प्रकारका प्रतिसूर्य।

प्रत्यर्थक (सं० पु०) शत्रु, दुश्मन।

प्रत्यर्थिक (सं० पु०) विपक्ष, शत्रु।

प्रत्यर्थी (सं० पु०) प्रतिशोधं प्रतिकूलं वा अर्थयते इति प्रतिकूलं वा अर्थयते इति प्रति-अर्थ-णिनि। १ शत्रु, दुश्मन। २ प्रतिवादी, मुद्दालेह।

प्रत्यर्पण (सं० क्ली०) प्रति-ऋ-णिच्-ल्युट् पुकागमः। प्रतिदान, दानमें पाया हुआ धन फिर दान करना।

प्रत्यर्पणीय (सं० त्रि०) प्रति-ऋ-णिच् अनीयर्। प्रत्यर्पणके योग्य।

प्रत्यर्पित (सं० त्रि०) प्रति-ऋ-णिच्-क्त। प्रतिदत्त, जो फिरसे लौटा दिया गया हो।

प्रत्यर्य (सं० पु०) १ ढालवां प्रदेश। २ पार्श्वदेश।

प्रत्यर्ह (सं० अव्य०) प्रतिपूजाके योग्य, सम्माननीय।

प्रत्यवकर्शन (सं० त्रि०) प्रति-अव-कर्शि-ल्युट्। कृशत्वकर, निवर्त्तक।

प्रत्यवनेजन (सं० क्ली०) प्रतिरूपमवनेजनं प्रादि-स०। श्राद्धाङ्ग प्रथम जलादि दानके अनुरूप पिण्डके ऊपर क्रियमाण पुनरवनेजन, श्राद्धमें पिण्डदानकी वेदी पर बिछाए हुए कुशों पर जल सींचनेका संस्कार।

प्रत्यवमर्श (सं० पु०) प्रति-अव-मृश-क्षान्तौ भावे घञ्। १ अनुसन्धान, पता लगाना। २ विवेक, अच्छे बुरेका विचार करना।

प्रत्यवमर्शन (सं० क्ली०) प्रति-अव-मृश-ल्युट्। १ अनुसन्धान। २ युक्तायुक्त विचार।

प्रत्यवमर्शवत् (सं० त्रि०) प्रत्यवमर्शः विद्यतेऽस्य, मतुप् मस्य व। १ प्रत्यवमर्शयुक्त। २ चिन्तान्वित।

प्रत्यवमर्ष (सं० पु०) प्रति-अव-मृष-क्षान्तौ-भावे-घञ्। सहन, सह्य करना।

प्रत्यवमर्षण (सं० क्ली०) प्रति-अव-मृष-भावे-ल्युट्। १ सहन। २ युक्तायुक्त विचार।

प्रत्यवर (सं० त्रि०) प्रतिरूपे अवरः प्रादिस०। अतिनिकृष्ट, जो सबसे अधिक निकृष्ट हो।

"प्रतिगृह्णात् याजनाद्वा तथैवाध्यापनादपि।
प्रतिग्रहः प्रत्यवरः प्रेत्य विप्रस्य गर्हितः॥"
(मनु १०।१०९)

ब्राह्मणोंके निन्दिताध्यापन, याजन और प्रतिग्रह इन तीनोंमेंसे प्रतिग्रह प्रत्यवर है अर्थात् अति निकृष्ट है।

प्रत्यवरूढ़ि (सं० त्रि०) अभिमुखमें अवतरण, सामनेमें उतरना।

प्रत्यवरोधन (सं० क्लो०) प्रति-अव-रुध-णिच्-ल्युट्। १ अवरोधन। २ विघ्नोत्पाद करना, बाधा देना।

प्रत्यवरोह (सं० पु०) प्रति-अव-रुह-घञ्। १ अवरोह, उतरना। २ सोपान, सोढ़ी। ३ अग्रहायणमासमें गृह्य उत्सवविशेष, वैदिक कालका एक प्रकारका गृह्य उत्सव जो अगहन मासमें होता था।

प्रत्यवरोहण (सं० क्लो०) प्रति-अव-रुह-ल्युट्। १ निम्न अवतरण, नीचे उतरना। २ अग्रहायणमासमें गृह्य उत्सव-विशेष।

प्रत्यवरोहणीय (सं० त्रि०) प्रति-अव-रुह-णिच्-अनीयर्। १ अवरोहणके योग्य। २ वाजपेययज्ञकी एकाह साध्य वलि।

प्रत्यवरोहिन् (सं० त्रि०) प्रति-अव-रुह-णिनि। नीचे उतरनेवाला।

प्रत्यवसान (सं० क्लो०) प्रति-अव-सो-ल्युट्। भोजन, खाना।

प्रत्यवसित (सं० त्रि०) प्रति-अव-सो-क्त। भक्षित, खाया हुआ।

प्रत्यवस्कन्द (सं० पु०) प्रति-अव-स्कन्द-घञ्। चतुर्विध उत्तरके अन्तर्गत उत्तरविशेष, व्यवहारशास्त्रके अनुसार प्रतिवादीका वह उत्तर जो वादीके कथनका खण्डन करनेके लिये दिया जाय, जवाब-दावा।

प्रत्यवस्कन्दन (सं० क्लो०) प्रति-अव-स्कन्द-ल्युट्। प्रत्यवस्कन्द देखो।

प्रत्यवस्था (सं० स्त्री०) प्रति-अव-स्था-भावे अङ्। प्रतिपक्षरूपसे अवस्थान।

प्रत्यवस्थातृ (सं० त्रि०) प्रतिपक्षतया अवतिष्ठते प्रति-अव-स्था-तृच्। शत्रु, दुश्मन।

प्रत्यवस्थान (सं० क्लो०) प्रति-अव-स्था-ल्युट्। विपक्ष-रूपसे अवस्थान, शत्रुतारूपमें रहना।

प्रत्यवहार (सं० पु०) प्रति-अव-हृ-भावे-घञ्। १ संहार, मार डालना। २ लड़नेके लिये तैयार, सैनिकोंको लड़नेसे रोकना।

प्रत्यवाय (सं० पु०) प्रत्यवाय्यते इति-प्रति-अव-अय गतौ घञ्। १ पाप या दोष जो शास्त्रोंमें बतलाये हुए नित्यकर्म-के न करनेसे होता है। २ भारी परिवर्त्तन, उलटफेर। ३ जो नहीं है उसका न उत्पन्न होना या जो है उसका न रह जाना।

प्रत्यवेक्षण (सं० क्लो०) प्रति-अव ईक्ष भावे-ल्युट्। १ पूर्वापर आलोचना, किसी बातको बहुत अच्छी तरह देखना, समझना या जाँचना। २ अनुसन्धान, खोज। ३ विचार। ४ प्रतिजागर, खूब होशियारी रखना।

प्रत्यवेक्षा (सं० स्त्री०) प्रति-अव-ईक्ष-भावे-अ। प्रत्यवेक्षण, तत्त्वावधान।

प्रत्यवेक्ष्य (सं० त्रि०) प्रति-अव-ईक्ष-यत्। १ प्रत्यवेक्षण-योग्य, देखरेख करने लायक। २ अनुसन्धेय, खोज करने योग्य। ३ विचार्य, विचारने योग्य।

प्रत्यश्म (सं० पु०) प्रतिरूपः अश्मा। गैरिक, गेरू।

प्रत्यष्ठीला (सं० स्त्री०) सुश्रुतोक्त अष्ठीला तुल्य रोगभेद, सुश्रुतके अनुसार एक प्रकारका वातरोग। इसमें नाभिके नीचे पेड़ूमें एक गुठली-सी हो जाती है जिसमें पीड़ा होती है। यदि गुठलीमें पीड़ा न हो उसे 'वातष्ठीला' कहते हैं। गुठली मलमूत्रके द्वारको रोक देती है जिसके कारण रोगी मलमूत्रका त्याग नहीं कर सकता। वातव्याधि शब्द देखो।

प्रत्यस्तगमन (सं० क्लो०) सूर्यका अस्तगमन, सूर्यका डूबना।

प्रत्यस्तमय (सं० पु०) १ अस्तगमन, डूबना। २ विराम, ठहराव। ३ ध्वंस, बरबादी।

प्रत्यस्त्र (सं० क्लो०) प्रतिरूपं अस्त्रं। प्रतिरूप अस्त्र, तुल्य-रूप अस्त्र, एक-सा हथियार।

प्रत्यह (सं० अव्य०) अहः अहः प्रति (नपुंसकादन्यतरस्याम्। पा ५।४।१०९) इति टच्। प्रतिदिन, रोजरोज।

प्रत्याकार ( सं० पु० ) प्रतिरूपः खड्गेन सदृशः आकारो यस्य। खड्गकोष, म्यान।

प्रत्याक्षेपक सं० त्रि० ) उपहासकारी, हँसी उड़ानेवाला।

प्रत्याख्यात (सं० त्रि०) प्रति-आ-ख्या-क्त। १ दूरीकृत, हटाया हुआ, दूर किया हुआ। पर्याय—प्रत्यादिष्ट, निरस्त, निराकृत, निकृत, विप्रकृत। २ अस्वीकृत, नामंजूर किया हुआ। ३ निरुत्साहहीकृत, उत्साहहीन किया हुआ।

प्रत्याख्यातृ ( सं० त्रि० ) प्रति-आ-ख्या-तृच्। प्रत्याख्यानकारक, प्रत्याख्यान करनेवाला।

प्रत्याख्यान ( सं० क्ली० ) प्रति-आ-ख्या भावे ल्युट्। १ निराकरण, दूर करना। २ खण्डन।

प्रत्याख्यायिन् (सं० त्रि०) प्रति-आ-ख्या-णिन्, युकागमः। प्रत्याख्याता, प्रत्याख्यान करनेवाला।

प्रत्याख्येय (सं० त्रि०) प्रति-आ-ख्या-यत्। प्रत्याख्यानके योग्य, निराकरणीय।

प्रत्यागत ( सं० त्रि० ) प्रति-आ-गम-क्त। १ प्रतिनिवृत्त, जो लौट आया हो, वापस आया हुआ। ( पु० ) २ पैतरेका एक प्रकार। ३ कुश्तीका एक पेंच।

प्रत्यागति ( सं० स्त्री० ) प्रति-आ-गम भावे क्तिन्। प्रत्यागमन, दोबारा आना।

प्रत्यागम ( सं० पु०) प्रत्यागमनमिति, प्रति-आ-गम-अप्। प्रत्यागमन, लौट आना।

प्रत्यागमन ( सं० क्ली० ) प्रति-आ-गम-ल्युट्। १ प्रत्यागम, लौट आना, वापसी। २ दोबारा आना।

प्रत्याघात ( सं० पु० ) १ चोटके बदलेकी चोट, वह आघात जो किसी आघातके बदलेमें हो। २ टक्कर।

प्रत्याचार ( सं० पु० ) प्रति-आ-चर-घञ्। सदाचारसम्पन्न, अच्छा आचरणवाला।

प्रत्यातप ( सं० पु० ) प्रति-आ-तप्-घञ्। रौद्रयुक्त स्थान, वह जगह जहां धूप हो।

प्रत्यात्मन् ( सं० त्रि० ) १ प्रत्येक, हरएक। २ एकाकी, अकेला।

प्रत्यात्मक ( सं० त्रि० ) किसी एक व्यक्तिका अधिकृत।

प्रत्यात्मा ( सं० क्ली० ) प्रतिबिम्ब, छाया।

प्रत्यादर्श ( सं० पु० ) प्रतिरूप चित्र।

प्रत्यादान ( सं० क्ली० ) प्रति-आ-दा-ल्युट्। पुनर्ग्रहण, फिरसे लेना।

प्रत्यादित्य ( सं० पु० ) प्रतिसूर्य। प्रतिसूर्य देखो।

प्रत्यादिष्ट ( सं० त्रि० ) प्रत्यादिश्यतेस्मेति प्रति-आ-दिश्-क्त। १ प्रत्यादेशविशिष्ट। पर्याय—निरस्त, प्रत्याख्यात, निराकृत, निकृत, विप्रकृत। २ त्यक्त, छोड़ा हुआ। ३ ज्ञापित, जताया हुआ।

प्रत्यादेश (सं० पु०) प्रत्यादेशनमिति प्रति-आ-दिश-घञ्। १ निराकरण, प्रत्याख्यान। २ खण्डन। ३ भक्तोंके प्रति देवताओंका आदेश, आकाशवाणी।

प्रत्याधान ( सं० क्ली० ) प्रतिपत्त्या धीयते प्रति-आ-धा-कर्मणि-ल्युट्। १ मस्तक, सिर। २ द्वितीयाधान।

प्रत्याध्मान ( सं० पु० ) प्रतिगतमाध्मानमीषत् शब्दो यत्र। वातव्याधिरोगविशेष।

इसका लक्षण—वायुके रुक जानेसे जब शब्द और यातनाके साथ उदर शीघ्र आध्मात हो जाता है, तब उसे आध्मातरोग कहते हैं। यह पार्श्व और हृदयदेशसे निःसृत हो कर आमाशयमें आध्मानरोग उत्पन्न करता है, इसीका नाम प्रत्याध्मान है। इस रोगमें वमन, लङ्घन, दीपन और वस्तिकर्म आवश्यक है।

प्रत्यानयन ( सं० क्ली० ) प्रति-आ नी-ल्युट्। पुनरुद्धार, फिरसे लाना।

प्रत्यानीत ( सं० त्रि० ) प्रति-आ-नी-क्त। जो फिरसे लाया गया हो, जिसका पुनरुद्धार हुआ हो।

प्रत्यानेय ( सं० त्रि० ) १ फिरसे लाने योग्य। २ सत्पथमें लाने योग्य।

प्रत्यापत्ति ( सं० स्त्री० ) प्रति-आ भावे क्तिन्। १ वैराग्य। २ पुनरागमन।

प्रत्यापीड़ ( सं० पु० ) छन्दोभेद।

प्रत्याप्लवन ( सं० क्ली० ) प्रति-आ-प्लु-ल्युट्। आप्लावित होना, उछलना, कूदना।

प्रत्याम्नान ( सं० त्रि० ) प्रतिरूप तथा आम्नायते प्रति-आ-म्ना-कर्मणि ल्युट्। प्रतिनिधि।

प्रत्याम्नाय ( सं० पु० ) प्रतिरूप-तथा आम्नायते प्रति-आ-म्ना-कर्मणि-घञ्। प्रतिनिधिरूपमें विधीयमान।

प्रत्याय ( सं० पु०) राजस्व, कर।

प्रत्यायक ( सं० त्रि० ) प्रति-इ-ण्वुल् । १ विश्वासकारक । २ बोधक ।

प्रत्यायन ( सं० क्ली० ) प्रति-आ-इ-णिच् 'नौगमिरबोधने' इति न गमादेशः भावे ल्युट् । १ बोधन । २ विश्वासजनन ।

प्रत्यायित (सं० त्रि० ) १ विश्वस्त । (पु०) २ विश्वस्त कर्मचारी ।

प्रत्यायितव्य ( सं० त्रि० ) विश्वासके उपयुक्त, विश्वास करने लायक ।

प्रत्यारम्भ ( सं० पु० ) प्रतिरूपः आरम्भः प्रादिसं । पश्चात् आरम्भ । पहले आरम्भ करके पीछे आरम्भ करनेका नाम प्रत्यारम्भ है ।

प्रत्यालीढ़ ( सं० क्ली० ) प्रति-आ-लिह-क । १ धन्वीगणके पादसंस्थानविशेष, धनुष चलानेवालोंके बैठनेका एक प्रकार । इसमें वे धनुष चलानेके समय बायां पैर आगे बढ़ा देते हैं और दहिना पैर पीछे खींच लेते हैं । (त्रि०) २ आस्वादित, चखा हुआ । ३ अशित, खाया हुआ ।

प्रत्यावर्त्तन ( सं० क्ली० ) प्रति-आ-वृत-णिच्, वा भावे ल्युट् । १ प्रतिनिवृत्ति । २ प्रतिनिवारण ।

प्रत्यावृत्त ( सं० त्रि० ) प्रति-आ-वृत-क । १ प्रत्यागत, लौटा हुआ । २ पुनरावृत्त, दोहराया हुआ ।

प्रत्याशा ( सं० स्त्री० ) प्रति-किञ्चित् वस्तु लक्षीकृत्य आ समन्तात् अश्नुते व्याप्नोतीति प्रति-आ-अश्-अच्, ततष्टाप् । १ आकांक्षा, भरोसा । २ प्रत्यय ।

प्रत्याश्रय ( सं० पु०) प्रति-आ-श्रि-अच् । आश्रयगृह, पनाह लेनेकी जगह ।

प्रत्याश्राव ( सं० पु०) पति-आ-श्रु-णिच्, भावे अच् । १ उद्देश करके श्रावण । कर्मणि अच् । २ 'अस्तु ओषट्' ऐसा शब्द ।

प्रत्याश्रावण ( सं० क्ली० ) प्रति-आ-श्रु-णिच्, भावे ल्युट् । अग्नीध्र कर्तृक अध्वर्युके प्रति मन्त्रविशेषका आश्रवण ।

प्रत्याश्वास ( सं० पु० ) प्रति-आ-श्वस्-घञ् । पुनर्वार आश्वास ।

प्रत्याश्वासन ( सं० क्ली० ) प्रति-आ-श्वस-णिच्-ल्युट् । सान्त्वनार्थ आश्वासन ।

प्रत्यासङ्ग ( सं० पु० ) १ संश्रव । २ संयोग ।

प्रत्यासत्ति ( सं० स्त्री० ) प्रति-आ-सद भावे क्तिन् । १ नैकट्य, निकटता । २ नैयायिक मतसिद्ध अलौकिक प्रत्यक्ष जनक सम्बन्धमात्र । आसत्ति देखो ।

प्रत्यासन्न ( सं० त्रि० ) प्रति-आ-सद-क । निकटवर्त्ती, नजदीकका ।

प्रत्यासर ( सं० पु० ) प्रत्यास्रियते इति प्रति-आसृ ( ऋदो-रप् । पा ३।३।५७ ) इत्यप् । सैन्यपृष्ठ, सेनाका पिछला भाग ।

प्रत्यासार (सं० पु०) प्रत्यास्रियते प्रति-आ-सृ-घञ् । सैन्यपृष्ठ, सेनाका पिछला भाग ।

प्रत्यास्वर ( सं० पु० ) प्रत्यास्वरति प्रति-आ-स्वृ-अच् । १ प्रत्यागत । २ सूर्य । सूर्य अस्त हो कर फिर उदित होते हैं, इसीसे इनका सूर्य नाम पड़ा है ।

प्रत्याहरण ( सं० क्ली० ) प्रति-आ-हृ भावे ल्युट् । १ प्रत्याहार । २ प्रत्यावर्त्तन ।

प्रत्याहार (सं० पु०) प्रति-आ-हृ भावे घञ् । १ अपने अपने विषयसे इन्द्रियका आकर्षण । २ योगाङ्ग विशेष, योगके आठ अङ्गोंमेंसे एक अङ्ग जिसमें इन्द्रियोंको उनके विषयोंसे हटा कर चित्तका अनुसरण किया जाता है ।

"प्रत्याहारश्च तर्कश्च प्राणायामस्तृतीयकः ।
समाधिर्धारणं ध्यानं षडङ्गो योगसंग्रहः ॥"

( भरत )

प्रत्याहार, तर्क, प्राणायाम, समाधि, धारण और ध्यान यही छः योगके अङ्ग हैं । पातञ्जलदर्शनमें यम नियम आदि आठ योगाङ्ग कहे गये हैं । इनमेंसे प्रत्याहार पञ्चम योगाङ्ग है । यम, नियम, आसन और प्राणायाम नामक योगाङ्गके अनुष्ठान द्वारा शरीर और मनके परिष्कृत वा सुसंस्कृत होनेके बाद प्रत्याहार नामक योगाङ्गका अभ्यास करना पड़ता है । पूर्वोक्त चारके सिद्ध होनेसे इसका अभ्यास सहज हो जाता है । यदि चक्षुरादि इन्द्रियां किसी सुन्दर रूप पर बुरे भावसे जा पड़ें, तो उन्हें वहांसे हटा कर अपने चित्तको शान्त करनेका नाम प्रत्याहार है । चक्षु जिससे बुरी राह पर न दौड़ें, कर्ण जिससे अपशब्दका श्रवण न करे, नासिका जिससे बुरी गंध न ले, ऐसा ही उपाय करना चाहिये । प्रत्येक इन्द्रिय जिससे अपने अपने गृहीतव्य विषयका त्याग कर अविकृत

अवस्थामें चित्तको अनुगत रहे, वही करना चाहिये। इसी अभ्यासका नाम प्रत्याहार है। यह प्रत्याहार नामक योगाङ्ग जब अभ्यस्त हो जाता है, तब जानना चाहिये, कि सभी इन्द्रियां वशीभूत हो चुकी हैं। मनोहर रूप देखनेसे चक्षु स्वभावतः ही उस ओर आकृष्ट होता है। किन्तु कैसा ही मनोहर रूप क्यों न हो, इस योगके अभ्यस्त हो जानेसे चक्षु जरा भी उस पर आसक्त नहीं होगा। जब सभी इन्द्रियां इसी राह पर आ जाँय, तब समझना चाहिये, कि प्रत्याहार नामक योगाङ्ग सिद्ध हो चुका। इन्द्रियां जब इच्छानुरूप वशीभूत होती हैं, तब समाधि आसानीसे करतलगत हो जाती है।

प्रत्याहार योगाङ्गका अभ्यास बड़ा ही कठिन है। यदि कोई अस्त्रधारी राजा अपने नौकरके हाथ चपनी भर तेल देकर कहे, कि शीघ्र जाओ, दौड़े हुए जाओ, पर देखना, तेल गिरने न पावे, अगर एक बुन्द भी गिरेगा, तो इसी अस्त्रसे सिर काट लिया जायगा, ऐसी अवस्थामें भृत्यको जिस प्रकार दृढ़चित्त रखना आवश्यक है, जिस प्रकार अङ्गसंयमकी आवश्यकता है— प्रत्याहार अभ्यासकालमें भी उसी प्रकार दृढ़चित्त और अङ्गसंयमकी आवश्यकता पड़ती है। कुछ दिन बाद जब वह अभ्यस्त वा स्वायत्त हो जायगा, तब चित्तको जिधर चाहो, घुमा सकते हो। अब चक्षुरादि इंद्रिया भी उसका अनुवर्त्तन करेंगी ; किसी भी प्रकारका रूप चक्षुको और कोई भी शब्द कर्णको आकर्षण नहीं कर सकता। जब यह प्रत्याहार सम्पूर्णरूपसे आयत्त हो जायगा, तब धारणा, ध्यान वा समाधि उसके लिये कुछ भी कठिन मालूम नहीं पड़ेगा। यम, नियम, आसन और प्राणायाम ये चार योगाङ्ग जब तक अच्छी तरह अभ्यस्त नहीं हो जाँयगे, तब तक इसकी सिद्धि नहीं हो सकती।
(पातञ्जलद० साधनपा०)

३ संज्ञाविशेष, एक प्रकारकी संज्ञा।

प्रत्याहार्य (सं० त्रि०) प्रत्याहारके योग्य।

प्रत्युक्त (सं० त्रि०) प्रति-वच कर्मणि क्त। १ उत्तरित, जिसे जवाब दिया गया हो। २ प्रतिवाक्य द्वारा निराकृत।

प्रत्युक्ति (सं० स्त्री०) प्रतिवचनमिति प्रति-वच भावे क्तिन्, प्रतिरूपा उक्तिरिति वा। प्रत्युत्तर, जवाब।

प्रत्युच्चारण (सं० क्ली०) पुनर्वार उच्चारण, फिरसे कहना।

प्रत्युजीवन (सं० क्ली०) प्रति-उद्-जीव भावे ल्युट्। पुनर्जीवन, मरे हुए व्यक्तिका फिरसे जी उठना।

"रसविच्छेदहेतुत्वात् मरणं नैव वर्ण्यते।
वर्ण्यतेऽपि यदि प्रत्युज्जीवनं स्याददूरतः॥"
(साहित्यद०)

रसविच्छेदके कारण काव्य और नाटकादिमें मृत्युका वर्णन नहीं करना चाहिये। यदि मृत्युका वर्णन किया भी जाय, तो शीघ्र ही उसका प्रत्युज्जीवन वर्णन करना भी आवश्यक है। जिस प्रकार कविने कादम्बरीमें पहले मृत्युका वर्णन करके पीछे जीवनप्राप्तिका भी वर्णन किया है।

प्रत्युत (सं० अव्य०) प्रति-च उतच इति द्वन्द्वः। १ वैपरीत्य, इसके विरुद्ध, बल्कि, वरन्। २ किसी दूसरेके पक्षका खंडन या अपने पक्षका मंडन करनेके लिये विपरीत भाव, विपरीतता।

प्रत्युत्कर्ष (सं० पु०) मूल्याधिक्य।

प्रत्युत्क्रम (सं० पु०) प्रत्युत्क्रममिति प्रति-उत्-क्रम-घञ्। १ प्रकृष्ट योग, युद्धके लिये तैयारी। २ प्रधान प्रयोजनानुकूल प्रयोजनानुष्ठान, वह उद्योग जो कोई कार्य आरम्भ करनेके लिये किया जाय। ३ युद्धका प्रथम आक्रमण, जो युद्धके समय सबसे पहले हो।

प्रत्युत्क्रान्ति (सं० स्त्री०) प्रति-उत्-क्रम-क्तिन्। प्रत्युत्क्रम।

प्रत्युत्तब्धि (सं० स्त्री०) १ धारण। २ अवलम्बन। ३ रक्षण। ४ स्थापन।

प्रत्युत्तम्भ (सं० पु०) प्रत्युत्तब्धि।

प्रत्युत्तर (सं० क्ली०) प्रतिरूपमुत्तरं। उत्तरका उत्तर, जवाबका जवाब।

प्रत्युत्थान (सं० क्ली०) प्रत्युत्थीयते इति प्रति-उत्-स्था-ल्युट्। १ अभ्युत्थान, किसी बड़े या पूज्यके आने पर उनके स्वागत और आदरके लिये आसन छोड़ कर उठ खड़ा होना।

प्रत्युत्थायिन् (सं० त्रि०) प्रति-उत्-स्था-णिनि युकागमः। प्रत्युत्थान कारक, अभ्युत्थान करनेवाला।

प्रत्युत्थेय (सं० त्रि०) प्रत्युत्थानके उपयुक्त।

प्रत्युत्पन्न (सं० त्रि०) प्रति-उत्-पद-क्त। १ उत्पत्ति-

विशिष्ट, जो फिरसे उत्पन्न हुआ हो। २ जो ठीक समय पर उत्पन्न हुआ हो। ३ सत्वर, हठात्।

प्रत्युत्पन्नमति ( सं० त्रि० ) प्रत्युत्पन्ना तत्कालोचिता मतिर्यस्य। १ उपस्थित विषयमें जिसकी बुद्धिका स्फूरण हो, ठीक समय पर जिसकी बुद्धि काम कर जाय। २ सूक्ष्मबुद्धियुक्त। पर्याय—कुशाग्रीयबुद्धि, सूक्ष्मदर्शी, तत्कालधी, प्रतिभान्वित।

प्रत्युदाहरण ( सं० क्ली० ) प्रतिकूलमुदाहरणं प्रादिस०। उदाहरणके वैपरीत्य द्वारा उदाहरण।

प्रत्युद्गति ( सं० स्त्री० ) प्रति-उत्-गम। प्रत्युद्गम।

प्रत्युद्गम ( सं० क्ली० ) प्रति-उत्-गम-अप्। १ प्रत्युत्थान, किसीके आने पर उसका स्वागत करनेके लिये उठ कर खड़ा हो जाना। २ प्रतिगमन।

प्रत्युद्गमन ( सं० क्ली० ) प्रति-उत्-गम-ल्युट्। प्रत्युत्थान।

प्रत्युद्गमनीय ( सं० त्रि० ) प्रति-उत्-गम-अनीयर्। १ प्रत्युत्गमनके उपयुक्त, सम्मान करने योग्य। ( क्ली० ) २ धौतवस्त्रयुग्म, एक प्रकारका वस्त्र जो प्राचीन कालके यज्ञोंमें या भोजनके समय पहना जाता था।

प्रत्युद्धार ( सं० पु० ) वायुजन्य रोगभेद, एक प्रकारका वायुरोग।

प्रत्युद्यम ( सं० पु० ) १ तुल्यपरिमाण। ( त्रि० ) २ प्रत्युद्यमयुक्त। ३ तुल्य परिमाणविशिष्ट।

प्रत्युद्यमिन् ( सं० त्रि० ) प्रति-उत्-यम-अस्त्यर्थे इनि। १ तुल्य परिमाणविशिष्ट। २ अदम्य। ३ तुल्य बलशाली।

प्रत्युद्यातृ ( सं० त्रि० ) प्रति-उद्-या-तृच्। विरुद्धमें गमनकारी, शत्रु पर आक्रमण करनेवाला।

प्रत्युद्यामिन् ( सं० त्रि० ) प्रति-उत्-यम-णिनि। १ तुल्य परिमाणविशिष्ट। २ अदम्य। ३ समकक्ष।

प्रत्युन्नमन ( सं० क्ली० ) प्रतिकूलमुन्नमनं प्रादिस०। फिरसे खड़ा होना।

प्रत्युपकार ( सं० पु० ) प्रतिरूपः उपकारः प्रादिस०। उपकारानुरूप हितानुष्ठान, वह उपकार जो किसी उपकारके बदलेमें किया जाय।

प्रत्युपकारिन् ( सं० त्रि० ) प्रति-उप-कृ-णिनि। प्रत्युपकार, उपकारका बदला देनेवाला।



प्रत्युपक्रिया ( सं० स्त्री० ) प्रतिरूपा उपक्रिया प्रादिस०। प्रत्युपकार।

प्रत्युपदेश (सं० पु०) प्रति-उप-दिश-घञ् वा प्रतिरूपः उपदेश प्रादिस०। १ उपदेशानुरूप शिक्षाप्रदान। २ उपकारानुरूप हिताचरण।

प्रत्युपभोग ( सं० पु० ) प्रति-उप-भुज-घञ्। सुखभोग।

प्रत्युपमान ( सं० क्ली० ) उपमानका वैपरीत्य।

प्रत्युपवेश ( सं० पु० ) बलपूर्वक राजी कराना।

प्रत्युपस्थान ( सं० क्ली० ) निकटवर्त्ती स्थान, आसपासकी जगह।

प्रत्युपस्पर्शन ( सं० क्ली० ) जल द्वारा धौतकारण, पानीसे साफ करना।

प्रत्युपह्व ( सं० पु० ) देवताओंका आवाहन-मन्त्रपाठ।

प्रत्युपहार ( सं० पु० ) प्रतिरूपः उपहारः प्रादिस०। अनुरूप उपहार, भेंट देनेयोग्य द्रव्य।

प्रत्युपाकरण ( सं० क्ली० ) पुनः वेदपाठारम्भ।

प्रत्युपेय (सं० त्रि०) १ प्रतिदानके योग्य, दानदेने लायक। २ आलोचनीय, विचारने लायक।

प्रत्युप्त ( सं० त्रि० ) प्रति-वप्-क्त। १ जो धौतुकमें दिया गया हो। २ सज्जित, सजाया हुआ। ३ खचित, जड़ा हुआ। ४ विचित्रित, खींचा हुआ।

प्रत्युरस ( सं० अव्य० ) उरसि विभक्त्यर्थे व्ययीभावः। (प्रतेरुरसः सप्तमीस्थात पा ५।४।८२) वक्षःस्थल पर, छाती पर।

प्रत्युलूक ( सं० पु० ) प्रतिकूल उलूकस्य प्रादिस०। १ काक, कौवा। प्रतिरूपः उलूको यस्य कप्। २ उल्लूकी आकृतिका एक पक्षी।

प्रत्युष ( सं० पु० ) प्रतोषति विनाशयति अन्धकारमिति प्रति-उष्-दाहे ( इगुपधज्ञा। पा ३।१।१३५ ) इति क। प्रत्यूष, प्रभात, तड़का।

प्रत्युषस् ( सं० क्ली० ) प्रत्योषति नाशयत्यन्धकारमिति प्रति-उष् ( उषः कित्। उण् ४।२३३ ) इति असि, स च कित्। प्रत्यूष, प्रातःकाल।

प्रत्यूर्द्ध्व ( सं० अव्य) ऊर्द्ध्वदिक्, ऊपरकी ओर।

प्रत्यूष ( सं० पु० ) प्रत्यूषति रुजति कामुकानिति प्रति-ऊष् रोगे क। १ प्रभात, तड़का। २ सूर्य। ३ वसुभेद, एक वसुका नाम।

प्रत्यूपस् ( सं० क्ली० ) प्रति-उप्-असि। प्रभात, तड़का।

प्रत्यूष्य ( सं० त्रि० ) दहनीय, दाह करनेके योग्य।

प्रत्यूह ( सं० पु० ) प्रयूत्हनमिति प्रति-ऊह-घञ्। विघ्न, वाधा।

प्रत्यृच (सं० अव्य०) ऋचं ऋचं प्रति वीप्सायामव्ययीभावः अच् समासान्तः। एक एक ऋक्में।

प्रत्येक ( सं० त्रि० ) समूह अथवा बहुतोंमेंसे हरएक, अलग अलग।

प्रत्येकत्व ( सं० पु० ) प्रत्येकका भाव या धर्म।

प्रत्येकवुद्ध ( सं० पु० ) १ एकवुद्धका नाम। २ मानवकी बुद्धत्वप्राप्तिका क्रमभेद। १म प्रत्येक, २य श्रावक और ३य महायानिक, ये तीनों मिल कर 'त्रि-यान' कहलाते हैं। बौद्धशास्त्रमें सैकड़ों बुद्धका उल्लेख है।

प्रत्येकशस् (सं० अव्य०) एक एक कर।

प्रत्येतव्य ( सं० त्रि० ) स्वीकृत, मंजूर किया हुआ।

प्रत्येनस ( सं० पु० ) १ विचारक। २ उत्तराधिकारी, जो मरे आदमीके ऋणका दायी हो।

प्रत्रास ( सं० पु० ) प्र-त्रसु-घञ्। १ भय, डर। २ कम्प, कंपकंपी।

प्रथन ( सं० क्ली० ) प्रथ-ल्युट्। १ प्रकाशकरण, प्रकाशमें लानेकी क्रिया या भाव। २ विस्तार। ३ गुल्मभेद, एक प्रकारकी लता।

प्रथम (सं० त्रि०) प्रथते प्रसिद्धो भवतीति प्रथ 'प्रथेरमच्' (उण् ५।६८) इति-अमच्। १ प्रधान, मुख्य। २ आदिम, पहला, आदिका। पर्याय—आदि, पूर्व, पौरस्त्य, आद्य, अग्रिम, प्राक्। ३ सर्वश्रेष्ठ, सबसे अच्छा। ( क्रि० वि० ) ४ पहले, पेश्तर, आगे।

प्रथमक ( सं० त्रि० ) प्रथम-स्वार्थे कन्। प्रथमशब्दार्थ।

प्रथमकल्पित ( सं० त्रि० ) पहले जिसकी कल्पना की गई हो।

प्रथमकारक ( सं० पु० ) व्याकरणमें कर्त्ताकारक।

प्रथमकुसुम ( सं० पु० ) शुक्लमरुवकवृक्ष, सफेद फूलके अगस्तका वृक्ष।

प्रथमगर्भ ( सं० प्र० ) प्रथम वारका गर्भ।

प्रथमच्छद (सं० त्रि०) १ प्रथमका आच्छादन। २ अग्निका आच्छादयिता।

प्रथमज ( सं० त्रि० ) प्रथमं जायते जन-ड। १ पूर्वजात, जो पहले उत्पन्न हुआ हो। २ प्रथम गर्भजात, जो सबसे पहले गर्भसे उत्पन्न हुआ हो। ३ अग्रज, ज्येष्ठ।

प्रथमजात ( सं० त्रि० ) प्रथमे जातः। अग्रज, वड़ा।

प्रथमतः ( सं० अव्य०) प्रथम-सप्तम्यर्थे तसिल्। पहलेसे, सबसे पहले।

प्रथमपुरुष ( सं० पु० ) १ आदिपुरुष, पुराने जमानेका आदमी। २ व्याकरणोक्त आख्यात विभक्तिका संज्ञाबोधक शब्द, व्याकरणमें वह सर्वनाम जो बोलनेवाले पुरुषको सूचित करता है। ३ मैत्रायणीसूत्रके प्रणेता, प्रथमप्रकाशके शिष्य।

प्रथमभाज् ( सं० त्रि० ) प्रथम-भज-ण्वि। १ प्रथम भाग ग्रहण करनेवाला। २ उत्पत्तिकालविभागकारी।

प्रथमयज्ञ ( सं० पु० ) यज्ञका प्रथम उत्सर्ग।

प्रथमरात्र ( सं० पु० ) रात्रिका प्रथम भाग।

प्रथमवयसिन् ( सं० त्रि० ) प्रथमवयोऽस्त्यस्य बाहु० इनि सान्तत्वात् न पदत्वं। प्रथमवयोयुक्त।

प्रथमवास्य ( सं० त्रि० ) पूर्वपरिहित।

प्रथमवित्ता ( सं० स्त्री० ) प्रथमं विन्ता विन्ना लब्धा। प्रथमपरिणीता स्त्री, पहलेकी व्याही औरत।

प्रथमश्रवस् ( सं० त्रि० ) अतिशय ख्यातियुक्त, जिसे धन या यशकी ख्याति हो।

प्रथमसङ्गत ( सं० पु० ) प्रथम सम्मेलन, पहली वार मुलाकात।

प्रथमसाहस ( सं० पु० ) साहस दण्डभेद, प्राचीन व्यवहारशास्त्रके अनुसार एक प्रकारका साहसदण्ड। इस दण्डमें २५० पण तक जुरमाना होता था। यह दण्ड-साधारण अपराधोंके लिये होता था।

प्रथमस्थान ( सं० क्ली० ) वेदमन्त्र उच्चारण करनेके समय धीमा या नीचा स्वर।

प्रथमस्वर ( सं० क्ली० ) सामभेद, एक प्रकारका सामगान।

प्रथमा ( सं० स्त्री० ) १ मद्य, मदिरा। २ व्याकरणका कर्त्ताकारक।

प्रथमागामिन् ( सं० त्रि० ) प्रथमोक्त, जो पहले कहा गया हो।

प्रथमाङ्गुलि (सं० पु० स्त्री०) प्रथमा अंगुलिः कर्मधा०। वृद्धांगुष्ठ।

प्रथमादेश (सं० पु०) किसी पदके पहले आदेश।

प्रथमार्द्ध (सं० पु० क्ली०) पूर्वार्द्ध, पहलेका आधा भाग

प्रथमाश्रम (सं० पु० क्ली०) प्रथमः आश्रमः कम०। ब्रह्मचर्याश्रम।

प्रथमेतर (सं० त्रि०) प्रथमादितरः। प्रथम भिन्न, दूसरा।

प्रथयतृ (सं० त्रि०) प्रथ-णिच्-तृण् विख्यातिकारक। १ विस्तृतिकारक, फैलानेवाला। २ घोषणाकारी, घोषणा करनेवाला।

प्रथस् (सं० त्रि०) प्रवृद्ध, खूब बढ़ा हुआ।

प्रथस्वत् (सं० त्रि०) विस्तारयुक्त, खूब लम्बा चौड़ा।

प्रथा (सं० स्त्री०) प्रथ-(षिद्भिद दिभ्योऽङ्। पा ३।३।१०४) इत्यङ् ततष्टाप्। १ ख्याति, प्रसिद्धि। २ रीति, रिवाज, नियम।

प्रथित (सं० त्रि०) प्रथ-क्त। १ ख्यात, मशहूर। (पु०) २ पुराणानुसार स्वारोचिष मनुके पुत्रका नाम।

प्रथितत्व (सं० क्ली०) प्रथितस्य भावः त्व। प्रथितका भाव या धर्म।

प्रथिति (सं० स्त्री०) ख्याति, प्रसिद्धि।

प्रथिमन् (सं० पु०) पृथोर्भावः (पृथ्वादिभ्यइमनिज्वा। पा ५।१।१२२) इति इमनिच्, प्रथादेशः। १ पृथुका भाव, पृथुत्व, बहुतायत। (त्रि०) अतिशयेन पृथुः इमनिच्। २ अतिशय पृथुत्वयुक्त, खूब लम्बा चौड़ा।

प्रथिमिनी (सं० स्त्री०) प्रथिमास्त्यस्या इति प्रथिमन् (बह्वार्थां मन्तार्थ्यां। पा ५।२।१३७) इति इनि। प्रथिमयुक्त स्त्री।

प्रथिवी (सं० स्त्री०) पृथिवी पृषोदरादित्वात् साधुः। पृथिवी।

प्रथिष्ठ (सं० त्रि०) अतिशयेन पृथुः पृथु-इष्ठन्, प्रथादेशः। अतिशय वृहत्, खूब लम्बा चौड़ा।

पृथु (सं० पु०) प्रथते प्रथ-उण्। १ विष्णु। २ पृथु देखो।

पृथुक (सं० पु०) प्रथ-बाहु उक्। पृथुक, चिउवा।

प्रद (सं० त्रि०) प्रददातीति दा-क। दाता, देनेवाला। इस शब्दका प्रयोग सदा यौगिक शब्दोंके अन्तमें होता है, जैसे सुखप्रद, मोक्षप्रद।

प्रदक्षिण (सं० पु० क्ली०) प्रगतं दक्षिणमिति (तिष्ठद्गुप्रभृतीनिच्। पा २।१।१७) इति समासः। देवपूजन आदिके समय देवमूर्त्ति आदिको दाहिनी ओर कर भक्तिपूर्वक उसके चारों ओर घूमना, परिक्रमा।

"एकं देव्यां रवौ सप्त त्रीणि कुर्याद्विनायके।
चत्वारि केशवे कुर्यात् शिवे चार्द्धं प्रदक्षिणम्॥"
(कर्मलोचन)

स्त्रीको देवताके उद्देशसे एक वार, रविके सात वार, विनायकके तीन वार, केशवके चार वार और महादेवके अर्द्ध वार प्रदक्षिण करना चाहिये।

कालिकापुराणमें प्रदक्षिणका विषय इस प्रकार लिखा है,—दाहिने हाथको फैला कर तथा सिर झुका कर देवताको दाहिनी ओर कर एक या तीन वार उनको जो परिक्रमा की जाती है, उसे प्रदक्षिण कहते हैं। यह प्रदक्षिण सब प्रकारके देवताओंका तुष्टिप्रद है। जो मनुष्य देवीका एक सौ आठ वार प्रदक्षिण करता है उसकी सब प्रकारकी कामना सिद्ध होती और आखिर उसे मोक्षलाभ होता है।

तन्त्रसारमें लिखा है—

"दक्षिणाद्वायवीं गत्वा दिशं तस्याश्च शाम्भवीम्।
ततश्च दक्षिणां गत्वा नमस्कारस्त्रिकोणवत्॥
अर्द्धचन्द्रं महेशस्य पृष्ठतश्च समीरितम्।
शिवप्रदक्षिणे मन्त्री अर्द्धचन्द्रक्रमेण तु॥
सव्यासव्यक्रमेणैव सोमसूत्रं न लङ्घयेत्।"
'सोमसूत्रं जलनिःसरणस्थानं'
"प्रसार्य दक्षिणं हस्तं स्वयं नम्रशिराः पुनः।
दर्शयेत् दक्षिणं पार्श्वं मनसापि च दक्षिणः।
त्रिधा च वेष्टयेत् सम्यक् देवतायाः प्रदक्षिणं॥"

प्रदक्षिणकालमें पहले दक्षिणसे वायुकोण, पीछे शाम्भवी दिक् और तदन्तर दक्षिणदिक् जा कर त्रिकोणवत् नमस्कार करे। पृष्ठदिक्से अर्द्धचन्द्राकारमें शिवका प्रदक्षिण करना कर्त्तव्य है। दाहिना हाथ फैला कर और सिर झुका कर दाहिनी ओरसे प्रदक्षिण करना चाहिये।

हरिभक्तिविलासमें लिखा है, कि भक्तिपूर्वक देवप्रदक्षिण करनेसे यमपुरका दर्शन करना नहीं पड़ता। तीन

वार प्रदक्षिण और साष्टाङ्ग प्रणाम करनेसे दश अश्वमेध करनेका फल होता है।

"प्रदक्षिणां ये कुर्वन्ति भक्तियुक्तेन चेतसा।
न ते यमपुरं यान्ति यान्ति पुण्यकृतां गतिम्॥
यस्त्रिःप्रदक्षिणं कुर्यात् साष्टाङ्गकप्रणामकम्।
दशाश्वमेधस्य फलं प्राप्नुयान्नात्र संशयः॥"
(हरिभक्तिवि०)

भक्तिपूर्वक विष्णुके विमानका एक वार प्रदक्षिण करनेसे सौ अश्वमेधयज्ञ करनेका फल होता है। जो भगवान् विष्णुका प्रदक्षिण करता है, वह हंसयुक्त विमान पर चढ़ कर स्वर्गलोक जाता है। विष्णुका एक वार प्रदक्षिण नहीं करना चाहिये।

"एकहस्तप्रणामश्च एका चैव प्रदक्षिणा।
अकाले दर्शनं विष्णोर्हन्ति पुण्यं पुराकृतम्॥"
अकाले भोजनादि समये' (हरिभक्तिवि० ८वि०)

एक हाथसे प्रणाम, एक वार प्रदक्षिण वा अकालमें विष्णुदर्शन करनेसे पुराकृत सभी पुण्य नष्ट होते हैं। अतएव देवताका एक वार भूल कर भी प्रदक्षिण नहीं करना चाहिये। (हरिभक्तिवि० ८वि०)

(त्रि०) २ समर्थ, योग्य।

प्रदक्षिणा (सं० स्त्री०) १ प्रदक्षिण देखो। २ प्रदक्षिण स्थान।

प्रदक्षिणक्रिया (सं० स्त्री०) प्रदक्षिण-कार्य, प्रदक्षिण करना।

प्रदक्षिणपट्टिका (सं० स्त्री०) प्राङ्गणभूमि, आंगन।

प्रदक्षिणार्चिस् (सं० त्रि०) जिस अग्निकी शिखा दाहिनी ओर प्रज्वलित हो।

प्रदक्षिणावर्त्त (सं० त्रि०) १ प्रदक्षिणार्चिस्। २ दक्षिणावर्त्त, दक्षिण ओर पाकयुक्त।

प्रदक्षिणावृत्क (सं० त्रि०) दक्षिणकी ओर न्यस्त, जो दाहिनी ओर स्थित हो।

प्रदक्षिणित् (सं० अव्य०) प्रदक्षिणं पृषोदरादित्वात् साधुः। प्रदक्षिण।

प्रदग्धव्य (सं० त्रि०) प्र-दह-तव्य। दहनयोग्य, दाह करने लायक।

प्रदत्त (सं० त्रि०) प्र-दा-क्त। १ अर्पित, जो दिया जा चुका हो। (पु०) २ गन्धर्वभेद, एक गन्धर्वका नाम।

प्रददि (सं० त्रि०) प्रकृष्ट दानयुक्त।

प्रदर (सं० पु०) प्र-दॄ-विदारणे ऋदोरप्। पा ३।३।५७) इति अप्। १ भङ्ग, फोड़ने या तोड़नेका भाव। २ दारणसाधन वाण, भिदनेवाला तीर। ३ विदार, फाड़ना। ४ स्त्रीरोगभेद, स्त्रीका एक रोग। (Fluor albus) यह रोग दो प्रकारका है—एक जिसमेंसे स्राव लाल रंगका होता है, उसे रक्तप्रदर वा मेनोरेजिया और जिसमें स्राव सफेद रंगका होता है, उसे श्वेतप्रदर वा ल्युकोरिया कहते हैं। इसका दूसरा नाम असृक्दर है। क्षीरमत्स्यादि संयोगविरुद्ध द्रव्यभोजन, मद्यपान, पहलेका आहार जीर्ण होने पर भी पुनर्वार भोजन, अपक्व द्रव्यभोजन, गर्भपात, अतिरिक्त मैथुन, पथपर्यटन, अधिक यानारोहण, शोक, उपवास, भारवहन, अभिघात, और दिनमें अतिनिद्रा आदि कारणोंसे प्रदर रोग उत्पन्न होता है। गर्भाशयसे सफेद या लाल रंगका लसीदार पानीसा बहना और और उससे कभी कभी दुर्गन्ध निकलना ही इस रोगका साधारण लक्षण है। जिस प्रदरमें अपक्व रसयुक्त, पिच्छिल, पाण्डुवर्ण और धोए हुए मांसके जलकी तरह स्राव निकलता है, उसे कफज; जिसमें पीत, नील, कृष्ण वा रक्तवर्ण उष्णस्राव दाह और वेदनाके साथ प्रबलवेगमें निकलता है, उसे पित्तज; जिसमें रूक्ष, अरुणवर्ण, फेनदार और धोये हुए मांसके जलकी तरह स्राव बहुत दर्द करके निकलता है, उसे वातज कहते हैं। सन्निपातज प्रदररोगमें मधु, घृत वा हरिताल रंगका स्राव निकलता है और उसमेंसे मुर्देकी सी गन्ध निकलती है। यह बहुत कठिन रोग है। चिकित्सा करने पर भी दूर नहीं होता। प्रदररोगिणीके रक्त और बलका क्षय होनेसे स्राव हमेशा निकलता रहता है तथा तृष्णा, दाह और ज्वरादि उपद्रवके उपस्थित होनेसे रोग असाध्य हो जाता है।

वाधक नामक रोग भी प्रदररोगके अन्तर्गत है। प्रायः सभी वाधकोंमें कभी कभी योनिद्वारसे अल्पपरिमाणमें श्वेत स्राव निकलता है। कटिमें, दोनों स्तनमें अथवा सारे शरीरमें दारुण वेदना होती है। वाधक देखो।

वातजप्रदररोगमें दधि ६ तोला, सचल लवण ≤) आने भर, तथा कृष्णजीरा, यष्टिमधु और नीलोत्पल—प्रत्येक ।०) आने भर तथा मधु आध तोला सबको एक

साथ मिला दे। दो दो घंटेके बाद २ तोला मात्रामें रोगीको सेवन करावे। पित्तजप्रदरमें अडूसके रस अथवा गुलञ्चके रसको चीनीके साथ मिला कर सेवन करे। रक्तप्रदरमें श्वासका उपद्रव रहनेसे उक्त औषध-के साथ कञ्जिका और सोंठ मिलाना उचित है। यज्ञ-डूमरके रसका लाक्षाके जलके साथ सेवन करनेसे प्रदर-रोगका रक्तस्राव अतिशीघ्र बंद हो जाता है। २ तोला अशोककी छालको आध सेर जलमें सिद्ध कर जब पाव भर जल रह जाय, तब उसमें सेर भर दूध डाल दे। बाद उसे फिर आंच पर चढ़ावे। जब देखे, कि केवल दूधका भाग बच गया है, तब उसे उतार ले। रोगिणीके अग्निबलकी विवेचना कर उपयुक्त मात्रामें उसे सेवन करनेसे रक्तप्रदर निवारित होता है। दर्व्यादि क्वाथ, उत्पलादि कल्क, चन्दनादि चूर्ण, पुष्यानुगचूर्ण, प्रदरादिलौह, प्रदरान्तकलौह, अशोकघृत, सितकल्याण घृत, अशोकारिष्ट और पत्राङ्गासव आदि यावतीय औषध-का रोगीका अवस्था देख कर प्रयोग करे। अजीर्ण, अग्निमान्द्य और ज्वर आदि उपद्रव रहनेसे घीका सेवन बिलकुल निषेध है। वायुका उपद्रव अथवा पेटमें वेदना रहनेसे प्रियङ्ग्वादि वा प्रमेहमिहिरतैल मर्दन करे, इससे भारी उपकार देखनेमें आयेगा।

प्रदर आदि रोगोंमें पुराना बारीक चावल, मूंग, मसूर और चनेकी दाल, कच्चे केले, करेली, डूमर, पटोल, पुराने कुम्हड़ेको घृतपक्व तरकारी रोगीका दिनका पथ्य है। यदि पचा सके, तो बीच बीचमें बकरेके मांस-का जूस भी दे सकते हैं। रातको क्षुधानुसार रोटी आदि खाना आवश्यक है। तीन चार दिनके अन्तर गरम जलसे स्नान कराना हितकर है।

प्रदरादि लौह (सं० क्ली० औषधभेद। प्रस्तुत प्रणाली—कूटजकी छाल १२॥० सेर, पाकार्थ जल ६४ सेर, शेष ८ सेर। इस क्वाथको छान कर फिरसे पाक करे। गाढ़ा होने पर उसमें वराक्रान्ता, मोचरस, आकनादि, बेलसोंठ, मोथा, धाईका फूल, अतीस, अबरकको भस्म और लोहे-की भस्म प्रत्येकका एक पल चूर्ण डाल दे। इसकी मात्रा ।०) चवन्नीसे ले कर १ तोला तक है। कुशमूल-चूर्ण मिश्रित जल इसका अनुमान बतलाया गया है। इसमें पुष्टिकर और बलवर्द्धक गुण है।



प्रदरान्तकरस (सं० क्ली०) औषधविशेष। प्रस्तुत प्रणाली—पारद, गन्धक, रांगा, रूपा, खपड़ा और कौड़ी-की भस्म, प्रत्येक द्रव्य आधा तोला और लोहा तीन तोला, इन सबोंको घृतकुमारीके रसमें पीस कर रत्ती भरकी गोली बनावे। उपयुक्त अनुपानके साथ इसका सेवन करनेसे सब प्रकारके प्रदररोग जाते रहते हैं।

प्रदरान्तकलौह (सं० क्ली०) औषधभेद। प्रस्तुत प्रणाली—लोहा, ताँबा, हरिताल, राँगा, अबरक, कौड़ी, सोंठ, पीपर, मिर्च, हरितकी, आमलकी, बहेड़ा, चितामूल, विडङ्ग, पञ्चलवण, चई, पीपल, शङ्खभस्म, बच, हबुषाफल, कुड़, कचूर, आकनादि, देवदारु, इलायची, बीजताड़कका बीज, इन सब द्रव्योंके बराबर बराबर भाग चूर्णको मधु और चीनीमें डाल कर घोंट ले। बाद उसे घीके साथ भावना दे कर गोली बनावे। (रसरत्नाकर)

रसेन्द्रसारसंग्रहमें लिखा है, कि पूर्वोक्त सभी समान भागके चूर्णको एक साथ मिला कर गोली बनावे। पीछे घृत, मधु और चीनीके साथ उसका सेवन करनेसे रक्त, श्वेत, नील और पीतादि कठिन प्रदर दूर हो जाते हैं।

प्रदर्श (सं० पु०) प्र-दृश-घञ्। १ दर्शन, भेंट, मुलाकात। २ आदेश, हुकुम।

प्रदर्शक (सं० त्रि० प्र-दर्शि-ण्वुल्। १ प्रदर्शनकारी, दिख-लानेवाला। दर्शक, देखनेवाला। (पु०) ३ द्रष्टा, गुरु।

प्रदर्शन (सं० क्ली०) प्र-दृश्-णिच्-ल्युट्। १ उल्लेख, जिक्र। २ दिखलानेका काम। ३ प्रदर्शनी।

प्रदर्शनी (सं० स्त्री०) वह जगह जहां हर तरहकी वस्तुएं लोगोंको दिखलानेके लिये रखी जायें। नुमाइश।

प्रदर्शित (सं० त्रि०) जो दिखलाया गया हो, दिखलाया हुआ।

प्रदर्शी (सं० त्रि०) दर्शन, देखनेवाला।

प्रदल (सं० पु०) प्रकर्षेण दलति दालयतीत्यर्थः वा-प्र-दल-अच्। बाण, तीर।

प्रदव (सं० पु०) दुनोति दु-अच् 'दुन्योरनुपसर्गे' इति अनुपसर्गे इत्युक्ते न ण। १ प्रकृष्टतापक। भावे अप्। २ प्रकृष्ट ताप।

प्रदव्य (सं० पु०) प्रदवाय हितं बाहु० यत्। दावाग्नि, जङ्गलकी आग।

प्रदहन ( सं० क्ली० ) प्र-दह-ल्युट्। प्रकृष्ट रूपसे दहन, अच्छी तरह जलना।

प्रदा ( सं० स्त्री०) प्र-दा-भावे अङ्। १ प्रकृष्टदान। (त्रि०) २ प्रकृष्टदायक।

प्रदाता ( हिं० त्रि० ) प्रदातृ देखो।

प्रदातृ ( सं० त्रि० ) प्रददातीति प्र-दा-तृण्। १ प्रकृष्टदानकारक, दाता ( पु० ) २ वह जो खूब दान देता हो, बहुत बड़ा दानी। ३ इन्द्र। ४ विश्वदेवके अन्तर्गत एक देवताका नाम।

प्रदातव्य ( सं० त्रि० ) प्र-दा-तव्य। दानके योग्य।

प्रदान ( सं० क्ली० ) प्र-दा-भावे ल्युट्। १ दान, देनेकी क्रिया। २ प्रकृष्ट दान, वखशिश। ३ विवाह, शादी। ४ अंकुश।

प्रदानक ( सं० क्ली० ) प्रदान-स्वार्थे-कन्। प्रदान देखो।

प्रदानरुचि ( सं० त्रि० ) प्रदाने रुचिर्यस्य। जिसे दानकार्यमें रुचि हो।

प्रदानवत् ( सं० त्रि० ) प्रदान अस्त्यर्थे मतुप्. मस्य व। दानयुक्त, दानशील, दानी।

प्रदानशूर ( सं० पु० ) १ दानवीर, बहुत बड़ा दानी। २ एक बोधिसत्वका नाम।

प्रदानिक ( सं० त्रि० ) प्रदान-सम्बन्धीय।

प्रदान्त ( सं० पु० ) सम्प्रदायभेद।

प्रदापयितृ ( सं० त्रि० ) प्र-दा-णिच्-तृच्। दानकारी, दान करनेवाला।

प्रदायक ( सं० त्रि० ) प्रदानकारी, देनेवाला।

प्रदायिन् ( सं० त्रि० ) प्र-दा-णिनि। प्रदानकारी, जो दे।

प्रदाव ( सं० त्रि० ) दावाग्नि, जङ्गलकी आग।

प्रदाह ( सं० पु० ) प्र-दह-घञ्। दाह। व्याधिग्रस्त जीवशरीरमें ज्वराधिक्य अथवा दारुण वेदनाके समय जो उत्ताप मालूम होता है, उसे चिकित्साशास्त्रमें प्रदाह ( Inflammation ) कहा है। वाह्य वा स्थानिक प्रदाह होनेसे वह स्थान लाल और स्फीत देखा जाता है, तथा रोगी उस स्थानमें वेदना और उत्ताप अनुभव करता है। आभ्यन्तरिक होनेसे वेदना और ज्वर आदि लक्षण द्वारा इसका कारण मालूम किया जाता है।

बहुतसे चिकित्सकोंका कहना है, कि देहाभ्यन्तरस्थ किसी यन्त्र वा विधानके आहत नहीं होनेसे प्रदाह नहीं हो सकता। फिर कोई कहते हैं, कि विधान या उसकी रक्त नालियोंके एक समय विनष्ट होने पर भी प्रदाह नहीं हो सकता। सुविज्ञ चिकित्सकोंने उसके जो अनेक प्रकारके आनुमानिक कारण बतलाये हैं उनमेंसे कुछ नीचे दिये जाते हैं।

डा० सण्डरसन ( Dr. Burdon Sanderson )-के मतसे इसका प्रधान कारण आघात है जो विधान अथवा यन्त्रके मध्य किसी न किसी प्रकारसे उपस्थित हो सकता है। डा० लिष्टर ( Dr. Lister )का कहना है, कि स्नायुमण्डल वा किसी विशेष स्नायुमें उत्तेजनाके कारण भासोमोटर नामक स्नायु बिगड़ कर प्रदाह उत्पन्न करता है। डा० भिर्को ( Dr. Virchow )-के मतसे सभी विधानोंके परिपोषणका व्याघात होनेसे प्रदाह होता है। फिर कोई कोई कहते हैं, कि सूक्ष्म उद्भिज्जादि ( Grm ) द्वारा ही प्रदाह हुआ करता है।

प्रदाहके दो कारण बतलाये जा सकते हैं—१ पूर्ववर्त्ती और २ उद्दीपक। पूर्ववर्त्ती कारण दो प्रकारका है, साधारण और स्थानिक।

अति भोजन द्वारा रक्ताधिक्य वा अनाहार और पीड़ाके द्वारा रक्तकी हीनता, विविधमादक द्रव्यके सेवनसे शारीरिक क्षीणता, स्फोटकयुक्त ज्वर, वातरोग, उपदंश और बहुमूत्रादि व्याधिमें रक्तका विपाक होना अथवा मूत्रयन्त्र वा चर्मकी क्रियाका सुचारुरूपसे निर्वाह न होना, शरीरके मध्य अनिष्टकर पदार्थोंका उत्पादन निबन्धन और शिशु, वृद्ध वा रक्तप्रधान धातुविशिष्ट व्यक्तियोंका शारीरिक प्रदाह—ये सब साधारण कारण हैं। विधान वा रक्तनालीकी अपकृष्टता वा अप्रबल रक्ताधिक्य और स्पर्शशक्तिकी हीनता अर्थात् उत्ताप या उत्तेजक द्रव्यका संयोगज्ञान नहीं रहना हो स्थानिक प्रदाहका कारण है।

उद्दीपक कारण तीन अंशोंमें विभक्त है—१ साधारण उद्दीपक कारण, २ स्थानिक उद्दीपक कारण और ३ आनुसङ्गिक ( Secondary ) उद्दीपक कारण।

साधारण उद्दीपक कारण—शरीरके मध्य वायु द्वारा विपाक पदार्थका प्रवेश अथवा आप ही आप विपकी

उत्पत्ति, जैसे वातरोगमें विष कर्त्तृक पेरिकार्डाइटिसकी उत्पत्ति। घर्मावस्थामें शरीरमें शीतल वायु लगनेसे आभ्यन्तरिक सभी यन्त्रोंमें प्रदाह उत्पन्न होता है। इसके द्वारा त्वकस्थ रक्तनालियोंका सङ्कोचन होता हैं। अधिक रक्त आभ्यन्तरिक यन्त्रके मध्य प्रवाहित होनेसे अथवा धर्मनिवारण होनेके बाद अनिष्टकर पदार्थ बाहर निकलने नहीं पाते जिससे यन्त्रके मध्य प्रदाह मालूम पड़ता है। सहसा प्राचीन चर्मरोगके आरोग्य होनेके बाद अथवा किसी पर्यायिक अपस्रावके बन्द हो जानेसे आभ्यन्तरिक यन्त्रमें रक्त अधिक जमा हो जाता है जिससे प्रदाह होने लगता है।

आघात अथवा शरीरके मध्य किसी कृमि, क्षतास्थि, अर्बुद, पथरी आदिका अवसान, त्वकसंलग्नमें क्षत वा फोस्कादिका कारण (अग्नि अथवा क्रोटन आयल आदिका संस्पर्श), विषाल जन्तुका दंशन, आर्सेनिक सेवन अथवा अधिक शीत वा उत्तापका अवस्थान ही स्थानिक उद्दीपनका कारण है।

निकटवर्त्ती स्थानसे प्रदाहकी विस्तृति, यान्त्रिक क्रियाधिक्य और स्नायुकी उत्तेजना ही आनुसङ्गिक कारण है। बेंग अथवा बादुरके डैनेको सुईसे विद्ध करनेसे उत्तेजनाके बाद छोटी छोटी धमनियां पहले संकुचित हो कर पीछे प्रसारित होने लगती हैं। धमनीप्रसारणके कुछ बाद शिरा और कैशिकासमूहका प्रसारण होता हैं। प्रदाह होनेसे सूक्ष्म रक्तनालियां दिखाई देती हैं। उस समय रक्तस्रोत बड़ी तेजीसे बहता है। धीरे धीरे शोणित शिथिलभावमें सञ्चालित हो कर अवरुद्धताको प्राप्त होती है। प्रदाहित स्थानके चारों बगल रक्त प्रबलरूपमें सञ्चालित होता है। पीड़िताङ्गमें उसकी सञ्चालन-क्रिया चौगुनी बढ़ जाती है। प्रदाहित स्थानके कोषोंमें विशेष परिवर्त्तन देखा जाता है। कहीं कहीं नूतन कोषकी भी उत्पत्ति देखी जाती है। मूत्रयन्त्रके प्रदाहमें युरिनारी टिउबके मध्य मेघाकृति अस्वच्छ इपिथिलियम (Clondy swelling)-की तरह वह अस्वच्छ और स्फीत देखा जाता है। प्रदाहके बढ़नेसे वे नये कोष गलने लगते हैं।

प्रदाहित स्थानसे एक प्रकारका तरल पदार्थ निकलता है। कारण, स्थानविशेषमें वह निःसृत पदार्थ नाना प्रकारका हो जाता है। तरल होनेसे उसे सिरम् और गाढ़ा होनेसे लिम्फ कहते हैं। श्लैष्मिक झिल्लीके प्रदाहजनित लिम्फका नाम म्युसिन् (Mucin) है।

प्रदाहके दीर्घकाल तक स्थायी होनेसे उससे तत्तत् अङ्गका रूपान्तर हुआ करता है। १ शोषण, २ पूय, ३ क्षत, ४ कोमलता, ५ विगलन और ६ दृढ़ता आदि प्रदाहके परिणाम हैं। प्रदाह अनेक प्रकारका है—१ प्रबल और ऐक्यूट (Acute), अप्रबल वा सबसे ऐक्यूट, प्राचीन वा क्रणिक, बलवत् वा स्थेनिक (Sthenic), दुर्बल वा एथेनिक (Asthenic), विस्तृत वा डिफ्यूज (Diffuse) सीमाबद्ध वा सर्कम्पसक्राइब्ड (Circumscribed) स्वोत्पन्न वा प्राइमरी (Primary) और अनुसङ्गिक वा सेकेण्डरी। प्रदाहनिवारणके लिये घर्मकारक, मूत्रकारक, विरेचक और अवसादक औषधादिका प्रयोग आवश्यक है। रोगी यदि दुर्बल हो, तो उसे बलकारक आहार और सुरा देवे। निद्रा और वेदनानिवारणके लिये अफीम मिली हुई औषधादिका प्रयोग करे। मूलयन्त्र, मस्तिष्क और फुसफुसके प्रदाहमें अफीमका सेवन बड़ी होशियारीसे करे।

प्रदि (सं० त्रि०) प्र-दा-'उपसर्गे घोः किः' इति-कि। प्रदानकर्त्ता, दानी।

प्रदिग्ध (सं० क्ली०) प्र-दिह-कर्मणि क्त। १ मांसव्यञ्जनभेद, विशेष प्रकारसे पका हुआ मांस। अधिक घृतमें पहले मांसको अच्छी तरह भून ले। पीछे उसे उष्णजलमें उत्तम रूपसे सिद्ध कर जीरा गोलमिर्च मसाला आदि डाल दे। बाद नीचे उतार कर घृत, तक्र और त्रिजातक (दारुचीनी, इलायची, तेजपत्र)-से बघार ले। इसीको प्रदिग्धमांस कहते हैं। इसमें बलकर, मांसकर, अग्निवर्द्धक और कफपित्तनाशक गुण माना गया है। (त्रि०) २ स्निग्ध किया हुआ, तेल या घीसे चिकना किया हुआ।

प्रदिव (सं० त्रि०) प्रकर्षेण दीव्यति प्र-दिव्-क्विप्। १ प्रकर्षरूपमें द्योतमान, जो खूब चमकता हो। (क्ली०) २ पुरातन, पुराना। ३ प्रकृष्ट दिन। ४ पूर्वदिन।

प्रदिश् (सं० स्त्री०) प्रगता दिग्भ्यः। १ विदिक्, दो मुख्य दिशाओंके बीचका कोना। २ प्रकृष्ट दिक्।

प्रदिशा (हिं० स्त्री०) प्रदिश् देखो।

प्रदीप (सं० पु०) प्रकर्षेण दीपयति प्रकाशयति प्रदीप्यते इति वा, प्र-दीप-णिच् वा-क। दीप, दीआ, चिराग। पर्याय—स्नेहाशदीपक, कज्जलध्वज, शिखा-तरु, गृहमणि, ज्योत्स्नावृक्ष, दशेन्धन, दोषातिलक, दोषास्य, नयनोत्सव।

"न कारणात् स्याद्विभिदे कुमारः
प्रवर्त्तितो दीप इव प्रदीपात्।" (रघु ५।३७)

देवपूजामें दीपदान अवश्य करना चाहिये। दीपदान विशेष पुण्यजनक है।

कालिकापुराणमें इस प्रदीपका विषय इस प्रकार लिखा है—प्रदीप सात प्रकारका है, घृतप्रदीप, तिलतैल-युक्त-प्रदीप, सार्षपतैलयुक्त प्रदीप, निर्यासजात-प्रदीप, राजिकाजात प्रदीप, दधिजात और अन्नजात प्रदीप। बिना प्रदीपके किसी भी प्रकारका देवकार्य नहीं करना चाहिये। दैव वा पैत्र कोई भी कार्य करना हो, पहले प्रदीप बालना आवश्यक है। उक्त सात प्रकारके प्रदीपोंमें पांच प्रकारकी वत्तीका व्यवहार किया जा सकता है। पद्मभव सूत्र, दर्भगर्भसूत्र, शणज, बादर और कोषोद्भवसूत्र इन पांच प्रकारके सूत्रोंसे प्रदीपकी जो वत्ती बनाई जाती हैं वे विशेष प्रशस्त हैं। तैजस, दारुमय, लौहनिर्मित, मृण्मय वा नारिकेलजात दीपोंका आधार बनावे और इन होमेंसे किसी आधार पर दीप रखे। भूल कर भी जमीन पर न रखे। वसुमती सब कुछ सहन कर सकती है केवल दो चीज नहीं अकार्यके निमित्त पदाघात और प्रदीपका ताप। अतएव जिससे पृथ्वी पर ताप लगने न पावे, वैसा ही उपाय करना चाहिए। यदि पृथ्वी पर किसी प्रकार ताप लग जाय, तो ऐसा प्रदीप देनेसे ताम्रताप नामक नरक होता है। देवताओंको जो दीप दान करना होता है, उसका ताप यदि चार उंगली दूरसे पाया जाय, तो उसे पाप-वह्नि कहते हैं। ऐसा प्रदीपदान विशेष अनिष्टजनक है। नेत्रादिके आह्लादकर, शोभनादियुक्त, भूमितापवर्जित, सुशिख, शब्दशून्य, निर्धूम, अनति ह्रस्व और दक्षिणावर्त्त-वर्त्तियुक्त प्रदीप विशेष लक्ष्मीप्रद हैं। प्रदीप यदि वृक्ष पर स्थित हो और उसका पात्र स्नेह द्वारा परिपूरित रहे तथा वत्ती यदि दक्षिणावर्त्तमें रह कर उज्ज्वलभावसे जले, तो वही प्रदीप सर्वोत्तम और सब देवताओंका तुष्टिप्रद माना गया है। यदि वह दीप वृक्ष पर न रहे, तो मध्यम और यदि प्रदीपपात्रमें तेल न हो, तो उसे अधम कहते हैं। साधक शणसूत्र वा वृक्षके त्वक् अथवा जीर्ण और मलिन वस्त्रकी वत्ती काममें न लावे। श्रीवृद्धिके लिये सर्वदा रूईकी वत्तीका प्रयोग करे। कोषज वा रोमज सूत्र वत्तीके लिये बिलकुल निषिद्ध है। घृत और तेल दोनोंको एक साथ मिला कर प्रदीप न बाले, बालनेसे तामिस्र नामक नरक होता है। प्राणीकी चर्बी, मज्जा और अस्थिनिर्यास प्रदीपमें न डाले, डालनेसे नरक भुगना पड़ता है। अस्थिनिर्मित पात्र अथवा दुर्गन्धादि-युक्त पात्रमें प्रदीपस्थापन न करे। देवताके निमित्त कल्पित प्रदीप कभी भी न बुतावे। जान कर अथवा लोभादिके वशीभूत हो कदापि प्रदीपका हरण न करे, क्योंकि दीपहारक अंधा और निर्वापक व्यक्ति बहरा होता है। (कालिकापु० ६८) कार्त्तिकमासमें आकाशमें अवश्य दीप जलाना चाहिये, इससे अक्षयफल लाभ होता है।

"कार्त्तिके मासि यो दद्यात् प्रदीपं सर्पिरादिना।
आकाशे मण्डके वापि स चाक्षयफलं लभेत्॥"
(कर्मलो०)

अग्निपुराण आदिमें भी इस प्रदीपका विवरण लिखा है, पर विस्तार हो जानेके भयसे यहां नहीं दिया गया। कार्तिकी कृष्णाचतुर्दशीमें प्रदीपदान विशेष मङ्गलजनक है। दीप शब्द देखो।

२ प्रकाश, रोशनी। ३ वह जिससे प्रकाश हो। ४ सम्पूर्ण जातिका एक राग। इसके गानेका समय तीसरा पहर है। कोई कोई इसे दीपक रागका एक पुत्र बतलाते हैं।

प्रदीपक (सं० पु०) १ प्रकाशक, प्रकाशमें लानेवाला। २ नौ प्रकारके विषोंमेंसे एक प्रकारका भयंकर स्थावर विष। इसके सूंघने मात्रसे मनुष्य मर जाता है। यह विष एक पौधेकी जड़ है जिसके पत्ते खजूरके-से होते हैं

और जो समुद्रके किनारे बहुतायतसे पैदा होता है। इसे प्रदीपन भी कहते हैं।

प्रदीपन (सं० क्लो०) प्र-दीप-ल्युट्। १ प्रकाशन, प्रकाश करनेका काम। २ उद्दीपन, उज्ज्वल करना, चमकाना। (पु०) प्रदीपयतीति प्र-दीप-णिच्-ल्यु। ३ स्थावर-विष-भेद। प्रदीपक देखो।

प्रदीपशरणध्वज (सं० पु०) महोरगराजभेद।

प्रदीपशाह (सं० पु०) राजपुत्रभेद।

प्रदीपसिंह—नयचिन्तामणि और चित्तचूड़ामणिके रचयिता।

प्रदीपिका (सं० स्त्री०) १ छोटी लालटेन। २ एक रागिणी जिसे कोई कोई दीपकरागकी स्त्री बतलाते हैं।

प्रदीपीय (सं० त्रि०) प्रदीपाय हितः अपूपादित्वात् छ। प्रदीपहित।

प्रदीप्त (सं० त्रि०) प्र-दीप-कर्त्तरि क। १ उज्ज्वल, चमकदार। २ प्रकाशवान्, जगमगाता हुआ।

प्रदीप्तवर्मा—सिंहपुर-राजवंशके एक राजा। आप जालन्धरमें राज्य करते थे।

प्रदीप्ति (सं० स्त्री०) १ प्रकाश, रोशनी। २ आभा, चमक।

प्रदीर्घ (सं० त्रि०) अतिशय दीर्घ, खूब चौड़ा।

प्रदुह् (सं० त्रि०) प्र-दुह-सत्सूद्विषेत्यादिना क्विप्। प्रकर्षरूपसे दोग्धा, जो अच्छी तरह दूही गई हो।

प्रदूपक (सं० त्रि०) नष्टकारी, बरबाद करनेवाला।

प्रदृप्ति (सं० स्त्री०) प्र-दृप-क्तिच्। दृप्तियुक्त, अत्यन्त अहङ्कारी।

प्रदूषण (सं० त्रि०) १ नष्टकारी, चौपट करनेवाला। (क्ली०) २ नष्ट, बरबाद।

प्रदेय (सं० त्रि०) प्र-दा-यत्। १ दानके उपयुक्त, विवाह करनेके योग्य। २ दान करने योग्य, जो देनेके लायक हो। (पु०) ३ उपहार, भेंट, नजर।

प्रदेश (सं० पु०) प्रदिश्यते इति प्र-दिश् (हलश्च। पा ३।३।१२१ इति घञ्, (उपसर्गस्य घञ्यमनुष्ये बहुलं। ६।३।१२२) इति पाक्षिको दीर्घाभावः। १ किसी देशका वह बड़ा विभाग जिसकी भाषा, रीति, व्यवहार, जलवायु, शासनपद्धति आदि उसी देशके अन्य विभागोंकी इन सब बातोंसे भिन्न हों। प्रान्त, सूबा। २ स्थान, जगह, मुकाम। ३ संज्ञा, नाम। ४ तन्त्रयुक्तिविशेष, सुश्रुतके अनुसार एक प्रकारकी तन्त्र-युक्ति। ५ वृद्धांगुष्ठके आगेसे तर्जनीके अग्र पर्यन्त परिमाण, अंगूठेके अगले सिरेसे ले कर तर्जनीके अगले सिरे तककी दूरी, छोटा बित्ता या बालिश्त। ६ अङ्ग, अवयव। ७ भित्ति, दीवार। ८ पद।

प्रदेशकारिन् (सं० त्रि०) प्रदेशं करोति कृ-णिनि। १ एकदेशकारी। (पु०) २ योगियोंका एक सम्प्रदाय।

प्रदेशन (सं० क्ली०) प्रदिश्यते अनेनेति प्र-दिश-करणे ल्युट्। वह जो किसी बड़े या राजाको उपहारके रूपमें दिया जाय, भेंट, नजर। पर्याय—प्राभृत, उपायन, उपग्राह्य, उपहार, उपदा।

प्रदेशनी (सं० स्त्री०) प्रदेशन-ङीप्। तर्जनी, अंगूठेके पासकी उंगली।

प्रदेशवत् (सं० त्रि०) प्रदेशः अस्त्यर्थे मतुप् मस्य व। प्रदेशयुक्त।

प्रदेशिनी (सं० स्त्री०) प्रदिशतीति प्र-दिश-णिनि, ङीप्। १ तर्जनी, अंगूठेके पासकी उंगली। २ शास्त्रविशेष, एक शास्त्रका नाम।

प्रदेशी (सं० त्रि०) प्रदेश सम्बन्धी, प्रदेशका।

प्रदेष्टृ (सं० पु०) धर्माधिकरणिक, विचारक।

प्रदेह (सं० पु०) प्रदिह्यते इति प्र-दिह लेपने-घञ्। १ प्रलेप, वह औषध या लेप आदि जो फोड़े पर उसे दबानेके लिये लगाया जाय। २ सुश्रुतके अनुसार एक प्रकारका व्यञ्जन।

प्रदोष (सं० पु०) दोषा रात्रिः, प्रारम्भो दोषाया इति प्रादिस०। १ रजनीमुख। रात्रिके प्रथम चार दण्डका नाम प्रदोष है। "प्रदोषोऽस्तमयादूर्द्ध घटिकाद्वयमिष्यते।" 'घटिका दण्ड द्वय" (तिथितत्त्व) सूर्यके अस्त होनेके बाद दो घटिका समयको प्रदोपकाल कहते हैं। सूर्यास्तके बाद चार दण्डकाल ही प्रदोष है। कोजागरी लक्ष्मीपूजा आदि प्रदोषकालमें करनी होती है।

रात्रिके प्रथमभाग-अर्थात् प्रथम प्रहरको भी प्रदोष कहते हैं। त्रयोदशी, चतुर्थी, सप्तमी और द्वादशी तिथिके प्रदोषमें अध्ययन नहीं करना चाहिये। इन सब प्रदोषोंका नाम यथाक्रम सारस्वत, गाणपत, सौर और

वैष्णव प्रदोष है। यहां पर प्रदोष शब्दका अर्थ है, रात्रिके बाद। अर्थात् त्रयोदशी प्रभृतिकी रात्रिमें अध्ययन न करे। प्रदोषव्रत स्थलके प्रदोप शब्दमें रात्रिका प्रथम एक प्रहर ऐसा अर्थ स्थिर करना होगा। कोजागरी लक्ष्मी-पूजा आदि स्थलमें प्रदोष शब्दका अर्थ सूर्यास्तसे ४ दण्ड काल समझना चाहिये। इस हिसावसे स्थान विशेषमें प्रदोष शब्दका अर्थ ४ दण्ड, १ प्रहर और सारी रात होता है। प्रदोषव्रतका विषय हेमाद्रिके व्रतखण्डमें सविस्तार लिखा है,—शास्त्रमें कई जगह प्रदोषकालमें क्रियानुष्ठानका विधान है। किन्तु प्रदोष शब्दका अर्थ यदि ४ दण्ड, १ पहर और सारी रात हो, तो किस समय कैसा अर्थ ग्रहण करना होगा? इसके उत्तरमें केवल इतना ही कहा जा सकता है, कि कर्मविशेषमें शास्त्रकी उक्ति देख कर उसे स्थिर करना ही विधेय है। फलतः प्रायः अधिकांश जगह सूर्यास्तके बाद प्रथम चार दण्डको ही प्रदोषकाल बतलाया है। स्थानविशेषमें प्रदोष शब्दका अर्थ एक पहर वा सारी रात होने पर भी वह कर्म विशेषमें विशेषोक्ति द्वारा ही पृथक् रूपमें समझा जायगा। 'प्रदोषो रजनीमुख'' (अमर) रजनीके मुखभागका नाम प्रदोष है। इस उक्ति द्वारा भी प्रदोष शब्दसे रात्रिका प्रथम चार दण्डकाल ही समझा जाता है।

"वद प्रदोषे स्फुटचन्द्रतारका विभावरी यद्यरुणाय कल्पते।"
(कुमार ५।४४)

२ बड़ा दोष, भारी अपराध। ३ वह अंधेरा जो संध्या समय होता है। ४ त्रयोदशीका व्रत। दिन भर उपवास करके संध्या समय शिवका पूजन करनेके वाद भोजन करना होता है। यह व्रत प्रायः पुत्रकी कामनासे ही किया जाता है। (त्रि०) ५ दुष्ट, पाजी।

प्रदोषक (सं० त्रि०) प्रदोषे भवः कालात् ठञ्बाधित्वा पूर्वाह्णेत्यादिना वुन्। प्रदोषकालभव, प्रदोषकालमें होनेवाला।

प्रदोह (सं० पु०) प्र-दुह-घञ्। दोहन, दूहना।

प्रद्धटिका (सं० स्त्री०) पज्झटिका देखो।

प्रद्यु (सं० क्लो०) प्रकृष्टा द्यौः स्वर्गो यस्मात् तत्। पुण्य।

प्रद्युम्न (सं० पु०) प्रकृष्टं द्युम्नं वलं यस्य। १ कन्दर्प, कामदेव। २ रुक्मिणीगर्भजात श्रीकृष्णके पुत्र। ये भगवान वासुदेवके चतुर्थांश थे।

"एकदेवं चतुष्पादं चतुर्धा पुनरच्युतः।
विभेद वासुदेवोऽसो प्रद्युम्नो हरिरव्ययः॥"
तथा—"अनिरुद्धः स्वयं ब्रह्मा प्रद्युम्नः काम एव च।
वलदेवः स्वयं शेषः कृष्णश्च प्रकृतेः परः॥"
(ब्रह्मवैवर्त्तपु० श्रीकृष्णजन्म ११६ अ०)

पुराणमें लिखा है, कि कामदेव जब महादेवके कोपाग्निमें भस्म हो गये, तब पतिवियोग-विधुरा रति-देवी महादेवके पास जा कर बहुत विलाप करने लगीं। पीछे उनकी स्तुति करके स्वामिलाभके लिये प्रार्थना की। रतिकी कातरोक्तिसे शिवजीका क्रोध शान्त हुआ। उन्होंने रतिसे कहा, 'श्रीकृष्णके औरस और रुक्मिणीके गर्भसे मदन जन्मग्रहण करेगा, सो तुम दुःख शोकादिका परित्याग कर अपना घर चली जा।' यथासमय लक्ष्मी-रूपा रुक्मिणीके गर्भसे कन्दर्परूपधारी प्रद्युम्नने जन्म-ग्रहण किया। जन्म होनेके सातवें दिन श्रीकृष्णके प्रवल शत्रु शम्वरासुरने उसे हर लिया। यह वात श्रीकृष्णको मालूम तो हो गई, पर उन्होंने इसका कुछ भी प्रतिविधान न किया। दैत्यपति शम्वरकी रानीका नाम मायावती था। मायावतीके कोई पुत्र न था; अतएव शम्वरने प्रद्युम्नको मायावतीके हाथ सौंप दिया। मायावती भी पुलकित अन्तःकरणसे वालकका मुखचन्द्र निरीक्षण करके आनन्द-सागरमें गोता खाने लगी। धीरे धीरे उसे अपने पूर्वजन्मके वृत्तान्त स्मरण होने लगे। अब उसे पक्की धारणा हो गई कि, 'देवादिदेव शूलपाणिने क्रुद्ध हो कर इन्हींको अनङ्ग किया था। ये ही मेरे पूर्वजन्मके स्वामी हैं।' अब शिशुको अपना पति जान उसने लालन पालन स्वयं करना उचित न समझ धायके हाथ लगा दिया। रसायनके प्रयोगसे प्रद्युम्न थोड़े ही दिनोंके मध्य जवान हो गये। इस प्रकार परिवर्द्धित हो उन्होंने मायावतीके निकट दानवीमायाकी शिक्षा दी।

अब मायावती भी उनसे स्त्रीके समान भाव प्रकट करने लगी। यह देख प्रद्युम्नने एक दिन मायावतीसे पूछा, 'तुम मेरे प्रति पुत्रभाव छोड़ कर इस प्रकारका विपरीत-

भाव क्यों प्रकाशित करती हो ? इस पर मायावती प्रद्युम्नको एकान्तमें ले जा कर कहने लगी, 'तुम हमारे पुत्र नहीं हो, शम्बरभी तुम्हारा पिता नहीं है। तुम्हारा जन्म वृष्णिवंशमें हुआ है। तुम्हारी माता रुक्मिणी और पिता श्रीकृष्ण हैं। तुम्हारे जन्मके सातवें दिन सौर घरसे शम्बरने तुम्हें चुरा लाया है। मैं तुम्हारे रूप पर मोहित हुई हूं, तुम शम्बरको मारो और मेरा मनोरथ पूर्ण करो।' यह सुन कर प्रद्युम्न शम्बर पर बड़े विगड़े और उसका क्रोध बढ़ानेको कोशिश करने लगे। बहुत देर तक ऊहापोहके वाद उन्होंने भल्लास्त्र द्वारा सिंहद्वारके ऊपरका रत्नध्वज काट डाला। इसकी खवर लगते ही शम्बरने क्रोधसे अधीर हो अपने पुत्रोंको बुलाया और प्रद्युम्नकी हत्या करनेमें प्रोत्साहित किया। अनन्तर चित्रसेनादि उनके सौ पुत्र अस्त्रशस्त्रसे परिवृत्त हो रुक्मिणीनन्दन प्रद्युम्नके साथ युद्ध करनेमें तैयार हो गये। प्रद्युम्नके शरजालसे विद्ध हो एक एक कर शम्बरके सभी पुत्र यमपुरको सिधारे। पीछे पुनः समराकांक्षासे उद्दीप्त हो प्रद्युम्न केशरीकी तरह संग्रामस्थलमें विचरण करने लगे। शम्बर पुत्रोंकी मृत्यु पर हतचेतन हो कर भी दृप्त शत्रुके प्रभावसे क्षुब्ध हो गये और रणसज्जाकी तैयारी करने लगे। रथ पर सवार हो दलवलके साथ वे रणक्षेत्रमें कूद पड़े। दोनोंमें घमसान युद्ध चलने लगा। पीछे दुर्धर, केतुमाली शत्रुहन्ता और प्रमर्दन प्रभृति दैत्यवीरगण घोरतर युद्धके वाद मैदानमें ढेर हो गये। अब दैत्यसेनागण समराङ्गणका परित्याग कर आत्मरक्षाका उपाय देखने लगी।

अनन्तर दैत्यराज शम्बर व्यथित हृदयसे प्रद्युम्नके सामने हुए। उनकी हृदयनिहित प्रतिजिघांसावृत्ति कुछ भी घटी न थी। अब दोनोंमें मुठभेड़ हुई। वाहुयुद्धके वाद मायायुद्ध आरम्भ हुआ। कृष्णतनय प्रद्युम्नने पहलेसे ही मायावतीसे यह विद्या सीख रखी थी। शम्बरने जब देखा कि शत्रुको परास्त करनेका कोई उपाय नहीं है, तव उन्होंने पार्वतीप्रदत्त हेममुद्गर चलाना चाहा। इसी समय स्वर्गसे देवराजने नारदके हाथ वैष्णवास्त्र और अभेद्य कवच प्रद्युम्नके निकट भेज दिया। नारद भी यथा निवेदन करके इन्द्रके समीप लौटे। शम्बरने महाक्रुद्ध हो हेममुद्गर अपने हाथमें लिया। प्रद्युम्न रथ परसे उतरे और पार्वतीको मन ही मन प्रणाम कर उनकी स्तुति करने लगे। देवीके वरसे दैत्यनिक्षिप्त मुद्गर कन्दर्पके गलेमें पद्ममालाके जैसा जा लटका। इसके वाद वैष्णवास्त्र द्वारा उन्होंने शम्बरराजको पृथ्वी पर गिरा दिया। इस प्रकार दैत्यपति शम्बरके निहत होने पर प्रद्युम्न श्रीलाभपूर्वक समरक्लान्ति दूर करनेके लिये अन्तःपुरमें रतिदेवीके साथ जा मिले। इसके वाद ऋक्षवन्त नगरका परित्याग कर वे दोनों द्वारकापुरी चल दिये। थोड़े ही समयके अन्दर वे द्वारकापुरी पहुंच गये। अन्तःपुरचारी केशव-महिषीगण ऐसे कन्दर्पवपुका अवलोकन कर युगपत् विस्मित, हृष्ट और भयभीत हो गई थीं। श्रीकृष्ण इसके पहले ही नारदके मुखसे शम्बरनिधनवार्त्ता सुन चुके थे। अब वे हठात् अन्तःपुर घुसे और पुत्र तथा पुत्रवधुको देख कर फूले न समाये। पीछे उन्होंने रुक्मिणीको सम्बोधन कर कहा, 'यह तुम्हारा ज्येष्ठपुत्र प्रद्युम्न है और यह साधुशीला कामिनी तुम्हारे पुत्रकी भार्या है।' अनन्तर श्रीकृष्णके आदेशसे रुक्मिणीदेवीने पुत्र और पुत्रवधूको स्नेहपूर्वक आलिङ्गन करती हुई गृहमें प्रवेश किया।

(हरिवंश १६२-१६५ अ०)

३ वैष्णवोंके आगमोक्त चतुर्व्यूहात्मक विष्णुका अंशभेद। वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध ये चार संज्ञाक्रान्तव्यूह हैं। (रामानुजद०) ४ सनत्कुमार अंशजात। ५ नड्वलाके गर्भसे उत्पन्न मनुके एक पुत्रका नाम। (लि०) ६ अत्यन्त बली, बहुत बड़ा बीर।

**प्रद्युम्न**—१ एक प्राचीन ज्योतिर्विद्। ब्रह्मगुप्तने स्वरचित ब्रह्मसिद्धान्त नामक ग्रन्थमें उनका नामोल्लेख किया है। २ एक कवि। ३ चन्द्रगच्छके अन्तर्गत एक जैनसूरि, वोधिसागरके शिष्य और देवचन्द्रके गुरु।

**प्रद्युम्नआचार्य**—संस्कृतके एक बड़े विद्वान्। इनका दूसरा नाम वेदान्ततीर्थ भी है। १५७६ ई०में इनकी मृत्यु हुई।

**प्रद्युम्नमिश्र**—१ चैतन्यमहाप्रभुके सहचर एक वैष्णव। 'कृष्णचैतन्योदयावली' नामक ग्रन्थ इन्हींका वनाया हुआ है। २ नीलाचलवासी, जगन्नाथके सेवकोंमेंसे एक। महाप्रभु जव दक्षिणदेश भ्रमण करते हुए आये, तव सार्वभौमने अपरापर भक्तोंके साथ इन्हें भी श्रीमहाप्रभुके दर्शन करा दिये थे।

प्रद्युम्नदास—एक ग्रन्थरचयिता। ये नागौड़राजा दलेलसिंहके यहां रहते थे। इन्होंने १७२७ ई०में काव्यमञ्जरी-ग्रन्थकी रचना की थी।

प्रद्युम्नपीठ—काश्मीरके श्रीनगरके अन्तर्गत हरिपर्वतस्थ पवित्र तीर्थक्षेत्र।

प्रद्युम्नपुर (सं० क्ली०) प्रद्युम्नकी राजधानी जो चन्द्रभागा-तीर पर अवस्थित थी।

प्रद्युम्नसूरि—१ राजगच्छके अन्तर्गत एक जैन पण्डित, अभयदेवके गुरु। तर्कशास्त्रमें उनका विशेष पाण्डित्य था। इन्होंने दिगम्बरोंको परास्त कर उनका नाम बिलकुल मिटा दिया था। ८४ ग्रन्थोंकी इन्होंने रचना की। सपादलक्ष, त्रिभुवनगिरि आदि जनपदोंके राजा इनकी कविता पढ़ कर बड़े प्रसन्न हुए थे।

२ चन्द्रगच्छभुक्त सर्वदेवके शिष्य।

३ आसड़-प्रणीत विवेक-मञ्जरीके भाष्यकार बालचन्द्रके सहकारी। उक्त टीका १३२२ सम्वत्के कार्त्तिक मासमें समाप्त हुई। इन्होंने धर्मकुमार साधुकी शालिभद्रचरित्र-रचनाकालमें (१३३४ सम्वत्में) विशेष सहायता पहुंचाई थी। ये कनकप्रभासूरिके शिष्य थे।

४ विचारसारप्रकरणके प्रणेता देवप्रभाके शिष्य।

५ चन्द्रगच्छके अन्तर्भुक्त एक जैनाचार्य। आप यशोदेवके शिष्य और मानवदेवके गुरु थे। तपागच्छकी पट्टावलीमें आपका नाम बत्तीस पर्यायोंमें उल्लिखित हुआ है।

प्रद्योत (सं० पु०) प्रकृष्टो द्योतः। १ रश्मि, किरण। २ यक्ष-भेद, एक यक्षका नाम। ३ दीप्ति, चमक।

प्रद्योतन (सं० पु०) प्रद्योतते इति प्र-द्युत् (अनुदात्तेतश्च-हलादेः। पा ३।२।१४९ इति युच्। १ सूर्य। (क्ली०) २ दीप्ति,चमक। ३ द्योतनशील, वह जो खूब जगमगाता हो।

प्रद्योतन भट्टाचार्य—एक राजकवि, बलभद्रके पुत्र। इन्होंने बुन्देलाराज वीरभद्रदेवके आदेशसे शरदागमचन्द्रालोक-प्रकाशकी रचना की। प्रायश्चित्त और समयालोककाव्य नामक इनके बनाये हुए दो ग्रन्थ और भी देखनेमें आते हैं।

प्रद्योतनसूरि—खरतरगच्छके अन्तर्गत एक जैनसूरि। ये वृद्धदेवके शिष्य और मानदेवके गुरु थे।

प्रद्योतिन् (सं० त्रि०) प्रद्योतते प्र-द्युत्-णिनि। आलोक-युक्त, जिसमें प्रकाश हो।

प्रद्रव (सं० पु०) प्रकृष्टो द्रवः प्रादिस०। पलायन, भागना।

प्रद्राणक (सं० त्रि०) प्र-द्रा-कुत्सितायां गतौ क, स्वार्थे कन्। कुत्सित गतिप्राप्त, नीच जातिका।

प्रद्राव (सं० पु०) प्र-द्रु (श्रेद्रुस्तुस्रुवः। पा ३।३।२७) इति घञ्। पलायन, भागना।

प्रद्राविन् (सं० त्रि०) प्र-द्रु-ताच्छिल्ये णिनि। पलायनशील, भागनेवाला।

प्रद्वार (सं० क्ली०) प्रगतं द्वारं प्रादिसं। द्वारप्रान्तभाग, दरवाजेका अगला हिस्सा।

प्रद्विष् (सं० त्रि०) प्र-द्विष्-क्विप्। घृणायुक्त।

प्रद्वेष (सं० पु०) प्र-द्विष्-घञ्। १ द्वेष, डाह। २ घृणा। ३ शत्रुता, वैर, दुश्मनी।

प्रद्वेषण (सं० क्ली०) प्र-द्विष्-ल्युट्। हिंसा, घृणा, द्वेष।

प्रद्वेषी (सं० स्त्री०) महाभारतके अनुसार दीर्घतमा ऋषिकी स्त्रीका नाम।

प्रधन (सं० क्ली०) प्रदध्यतीति प्र-धा (कृपृवृजिमन्दिनि-धाञ्भ्यः क्युः। उण् २।८१) इति बाहुलकात् क्युः आतो लोपश्च। १ युद्ध, लड़ाई। प्रकृष्टं धनं यस्य। (त्रि०) २ प्रभूत धनविशिष्ट, जिसके पास काफी सम्पत्ति हो।

प्रधन्य (सं० त्रि०) प्रभूतधननिमित्त गो।

प्रधमन (सं० क्ली०) प्र-धम-ध्वाने भावे ल्युट्। १ मुख-मारुतव्यापारभेद, वैद्यकमें वह क्रिया जिसमें कोई औषध या चूर्ण आदि नाकके रास्ते जोरसे सुंघा कर ऊपर चढ़ाया जाय। २ नस्यविशेष, वैद्यकमें एक प्रकारकी सुंघनी।

प्रधर्ष (सं० पु०) प्र-धृष-घञ्। घर्षण, आक्रमण।

प्रधर्षक (सं० त्रि०) प्रधर्षणकारी, आक्रमण करनेवाला।

प्रधर्षण (सं० क्ली०) प्र-धृष-ल्युट्। १ आक्रमण, चढ़ाई। २ अपमान, अनादर। ३ बलपूर्वक किसी स्त्रीका सतीत्व भंग करना, बलात्कार।

प्रधर्षणीय (सं० त्रि०) प्र-धृष्-अनीयर्। प्रधर्षणके योग्य।

प्रधर्षित (सं० त्रि०) १ जिस पर आक्रमण किया गया हो।

२ जिसका अपमान किया गया हो। ३ वह स्त्री जिसके साथ बलात्कार किया गया हो।

प्रधा (सं० स्त्री०) प्र-धा-भावे-अङ्। १ निधान। २ दक्ष प्रजापतिकी कन्या जिसका विवाह कश्यपके साथ हुआ था।

प्रधान (सं० क्ली०) प्रधत्ते सर्वमात्मनीति-प्र-धा-युच्। १ प्रकृति, संसारका उपादान कारण। प्रकृतिके प्रथम जो परिणाम है, उसी बुद्धितत्त्वको प्रधान कहते हैं। जगत्के सृष्टिविषयमें यही प्रधान मूल है। कारण, इसी प्रधानसे सबोंकी उत्पत्ति हुई है। फिर जब जगत्का तिरोभाव होगा, तब इसी प्रधानमें जगत् लीन हो जायगा। प्रकृति देखो।

२ महापात्र, सेनाध्यक्ष। ३ परमात्मा, ईश्वर। ४ बुद्धि, समझ। ५ सचिव, मन्त्री। ६ राजर्षिभेद, एक राजर्षिका नाम। ७ सरदार, नेता। (त्रि०) ८ सर्वोच्च, श्रेष्ठ। पर्याय—प्रमुख, प्रवेक, अनुत्तम, उत्तम, मुख्य, वर्य्य, वरेण्य, प्रवर्ह, अनवराद्ध्‌र्य, परार्द्ध्य, अग्र, प्राग्रहर, प्राग्र्य, अग्र्य, अग्रीय, अग्रिम। ९ मुख्य, खास।

प्रधान—महाराष्ट्रराज्यके राजकर्मचारियोंकी उपाधिविशेष। महाराष्ट्रकेशरी शिवाजीने राजकार्यकी परिचालना करनेके लिये एक शासन-सभा संगठित की। आठ प्रकारके कार्यनिर्वाहके लिये आठ पदोंकी सृष्टि हुई। तेजस्वी बुद्धिमान् आठ व्यक्ति उक्त आठ पदों पर निर्वाचित होते थे। वे आठ पद ये सब थे,—

१ पेशवा—प्रधानमन्त्री वा कार्याध्यक्ष मोरेश्वरपिङ्गले।

२ मजुमदार—आयव्ययके परिदर्शक और धन रक्षक—आबाजी सोमदेव कल्याणीके सूबेदार।

३ सर्नीस—राजकीय कागज पत्रादिके रक्षक और पत्र तथा दानपत्रादिके परिदर्शक —अन्नाजी दत्त।

४ वङ्कनीस—गोपनीय कागज-पत्रादिके रक्षक और पुररक्षी सेना दलके व्यवस्थापक -दत्ताजी-पन्थ।

५ सरनोवत्—
अश्वारोही सैन्य—प्रतापराव गूजर
पदातिक सैन्य—येशाजी कङ्क।

६ दबीर (वजीर) परराष्ट्रसचिव—सोमनाथ पन्थ।

७ न्यायाधीश—विचारविभागाध्यक्ष—नीराजी रावजी और गुमाजी-नायक।

८ न्यायशास्त्री हिन्दूशास्त्रज्ञ कर्म-विधि, दण्डविधि और ज्योतिषादि विज्ञान तत्त्वका संग्रह करना ही इनका कार्य था। शम्भु उपाध्याय और पीछे रघुनाथ पन्थ।

पूर्वोक्त व्यक्तिगण कार्यनिर्वाहक समितिके उक्त अष्टपद पद पर नियुक्त हुए थे। न्यायाधीश और न्यायशास्त्री को छोड़ कर शेष छह व्यक्तियोंको सैन्यपरिचालना करनी होती थी। इस कारण उन लोगोंको अपना अपना काम करनेका अवकाश नहीं मिलता था। उनके सहकारी द्वारा ही काम काज चलाया जाता था।

राजसिंहासन पर अधिष्ठित हो कर शिवाजीने पूर्वोक्त पदाभिषिक्त कर्मचारियोंका पारसी नामके बदलेमें संस्कृत नाम रखा। नीचे उक्त आठ मंत्रियोंके नाम दिये जाते हैं—

| नाम | पूर्वोपाधि | संस्कृताभिधान। |
|---|---|---|
| मोरोपन्त पिङ्गले | पेशवा | मुख्यप्रधान |
| रामचन्द्र पन्त | मजूमदार | पन्त अमात्य |
| अन्नाजी दत्त | सरनीस | पन्त सचिव |
| दत्ताजी पन्त | वङ्कनीस | मन्त्री |
| हम्बीररावमोहिते | सरनोबत् | सेनापति |
| जनार्दनपन्त हनुवन्त | दबीर | सामन्त |
| बालाजी पन्त | न्यायाधीश | न्यायाधीश |
| रघुनाथ पन्त | न्यायशास्त्री | पण्डित राव। |

ये सब पद जब संस्कृत नामोंमें परिवर्त्तित हुए उसके बादसे उक्त मन्त्रिदल 'अष्टप्रधान' कहलाने लगे। यही आठ व्यक्ति राजाको हर विषयमें सलाह देते थे। जब कभी लड़ाई छिड़ जाती थी, तब इन्हें दलबलके साथ रणक्षेत्रमें शत्रुका सामना करना पड़ता था। पहले पदाति और अश्वारोही सेनाके दो विभिन्न नायक रहते थे, पर अभी दोनोंका काम एक ही सेनापतिने ग्रहण किया। इसके बाद भिन्न भिन्न महाराष्ट्र-राजाओंके समयमें भी इसी प्रकार अष्टप्रधान सभा बुलाई जाती थी। प्रधान लोग राजाके सर्वेसर्वा थे। महाराष्ट्र देखो।

प्रधानक ( सं० क्ली० ) प्रधान-स्वार्थे कन् । सांख्यके अनुसार बुद्धि-तत्त्व ।

प्रधानकर्म (सं० क्ली०) प्रधानं कर्म । प्रधान कार्य । सुश्रुतमें लिखा है, कि कर्म तीन प्रकारका है, पूर्वकर्म, प्रधानकर्म और पश्चात्कर्म । इनमेंसे रोगकी उत्पत्ति होने पर जो कर्म किया जाता है, उसे प्रधान कर्म कहते हैं ।
( सुश्रुत सूत्र०५ अ० )

प्रधानकवि—एक भाषाके कवि । इनका जन्म-संवत् १७७५ में हुआ था । इनके कवित्त अति मनोहर होते थे ।

प्रधान केशवराय—एक भाषा-कवि । इन्होंने शालिहोत्र नामक अश्वचिकित्साविषयक ग्रन्थ भाषामें बनाया है ।

प्रधानतस् ( सं० अव्य० ) प्रधान-तसिल् । प्रधान रूपसे ।

प्रधानता ( सं० स्त्री० ) प्रधानस्य भावः प्रधान-तल्-टाप् । प्रधानत्व, प्रधान होनेका भाव, धर्म, कार्य या पद ।

प्रधानधातु ( सं० पु० ) प्रधानं धातु कर्मधा० । चरम-धातु, शरीरके सब धातुओंमेंसे प्रधान शुक्र और वीर्य ।

प्रधानभाज् ( सं० त्रि० ) प्रधानं भजते भज्-ण्वि । प्रधान-भोजी, जो प्रधान भाग पाते हों ।

प्रधानात्मन् ( सं० पु० ) विष्णु, परमात्मा ।

प्रधारण ( सं० त्रि० ) प्र-धारि-ल्युट् । प्रकृष्टरूपसे धारण ।

प्रधावन ( सं० क्ली० ) प्र-धाव-ल्युट् । १ प्रकृष्टरूपसे धावन, खूब तेजीसे दौड़ना । २ उत्तमरूपसे धौतकरण, अच्छी तरह साफ करना । ( पु० ) ३ वायु, हवा ।

प्रधि ( सं० पु० ) प्रधीयतेऽनेनेति प्र-धा ( उपसर्गे घोः किः । पा ३।३।९२ ) इति कि । नेमि, पहियेका घुरा ।

प्रधी ( सं० त्रि० ) प्रकृष्टा धीर्यस्य । १ प्रकृष्ट-बुद्धियुक्त, खूब समझदार । २ प्रकृष्ट ध्यानकारक । ( स्त्री० ) प्रकृष्टा-धीः प्रादिस० । ३ उत्कृष्टा बुद्धि, अच्छी समझ ।

प्रधूपित ( सं० त्रि० ) प्र-धूप-क्त वा प्रकर्षेण धूपितः । १ तप्त, तपाया हुआ । २ दीप्त, चमकता हुआ । ३ सन्तापित, जिसे सन्ताप या दुःख हुआ हो ।

प्रधूपिता ( सं० स्त्री० ) ज्योतिषोक्त सूर्यगन्तव्यादिक्, वह दिशा जिधर सूर्य बढ़ रहा हो ।

प्रधृष्टि ( सं० स्त्री० ) प्र-धृष-क्तिन् । दमन, धर्षण, दलन ।

प्रधृष्य ( सं० त्रि० ) प्र-धृष-क्यप् । प्रधर्षणयोग्य, दमन करने लायक ।

प्रध्मा ( सं० त्रि० ) जोरसे बहना ।

प्रध्मात ( सं० त्रि० ) प्र-ध्मा-क्त । १ शब्दित, ध्वनित । २ सन्धुक्षित ।

प्रध्मापन ( सं० क्ली० ) प्र-ध्मापि-ल्युट् । अवरुद्धवायु-नालीकी श्वासक्रिया सम्पादन करनेके लिये एक प्रकार-की प्रक्रिया ।

प्रध्मापित ( सं० त्रि० ) प्र-ध्मा-स्वार्थे णिच्-क्त । ध्वनित, शब्दित ।

प्रध्यान ( सं० क्ली० ) प्र-ध्यै-ल्युट् । प्रकृष्टरूपसे ध्यान, गभीर ध्यान ।

प्रध्वंस (सं० पु०) प्र-ध्वंस भावे घञ् । १ नाश, विनाश । २ सांख्यके मतसे किसी वस्तुकी अतीत अवस्था । सांख्य मतवाले यह नहीं मानते, कि किसी वस्तुका नाश होता है । इसीलिये वे किसी पदार्थकी अतीत अवस्थाको ही प्रध्वंस कहते हैं ।

प्रध्वंसक ( सं० त्रि० ) विनाशक, नाश करनेवाला ।

प्रध्वंसन ( सं० त्रि० ) १ ध्वंसक, नाश करनेवाला । ( क्ली० ) २ ध्वंस, बरबादी ।

प्रध्वंसाभाव ( सं० पु० ) न्यायके अनुसार पांच प्रकारके अभावोंमेंसे एक प्रकारका अभाव ।

प्रध्वंसिन् ( सं० त्रि० ) प्र-ध्वंस-णिनि । प्रध्वंसशील, नाश करनेवाला ।

प्रध्वस्त ( सं० त्रि० ) प्र-ध्वंस-क्त । १ जिसका प्रध्वंस हो चुका हो, जो नष्ट हो गया हो । २ अतीत, जो बीत गया हो । ( पु० ) ३ तान्त्रिकोंके अनुसार एक प्रकार-का मन्त्र ।

प्रनप्तृ ( सं० पु० ) प्रगतो नप्तारं जनकतया अत्यासं० । पौत्रके पुत्र, परपोता ।

प्रनर्दक ( सं० त्रि० ) प्रनर्द-ण्वुल् ; णोप शत्वाभावात् न णत्वं । प्रकर्षरूपसे नर्दनकारक ।

प्रनष्ट ( सं० त्रि० ) प्र-नश-क्त । प्रकर्षरूपसे नाशयुक्त ।

प्रनामी ( हिं० स्त्री० ) वह धन या दक्षिणा जो गुरु, ब्राह्मण या गोस्वामी आदिको शिष्य या भक्त लोग प्रणाम करने-के समय देते हैं ।

प्रनायक ( सं० त्रि० ) प्रकृष्टो नायकोऽस्य प्रशब्दस्य नयतिं प्रति उपसर्गत्वाभावात् न णत्वं । प्रकृष्टनायकयुक्त ।

प्रनालक (सं० पु०) १ वस्तुक शाक। २ जीवशाक।

प्रनाशन (हिं० पु०) प्रणाशन देखो।

प्रनाशिन् (सं० त्रि०) प्र-नश-णिनि, ततः णत्वं। प्रणाशशील, नाश करनेवाला।

प्रनिंसित (सं० त्रि०) प्र-णिंस-क्त। चुम्बित, जिसका चुम्बन किया गया हो।

प्रनिघातन (सं० क्ली०) प्र-णि-हन्-णिच् भावे घञ् विकल्पे णत्वाभावः। प्रणिघातन, वध।

प्रनिन्दन (सं० क्ली०) प्र-निन्द-ल्युट्। प्रकृष्टरूपसे निन्दा।

प्रनीड़ (सं० त्रि०) प्रगतो नीड़ात्। नीड़त्यागी, (वह पक्षी) जिसने अपना घोंसला छोड़ दिया हो।

प्रनृत्य (सं० क्ली०) प्रकृष्टरूपसे नृत्य, नाच।

प्रपक्व (सं० त्रि०) प्र-पच-क्त। प्रकृष्टरूपसे पक्व, जो भलीभांति पक गया हो।

प्रपक्ष (सं० पु०) प्रगतः पक्षं अत्यां सं। पक्षाग्र, पंखका अगला हिस्सा।

प्रपञ्च (सं० पु०) प्रपञ्च्यते इति प्र-पचि व्यक्तीकरणे घञ्। १ विपर्यास, उलट पलट, इधरका उधर। २ विस्तार, फैलाव। ३ सञ्चय, जमा। ४ पांच तत्त्वोंका उत्तरोत्तर अनेक भेदोंमें विस्तार, संसार, भवजाल। ५ सांसारिक व्यवहारोंका विस्तार, दुनियांका जंजाल। ६ बखेड़ा, झमेला। ७ धोखा, ढोंग, आडम्बर।

प्रपञ्चक (सं० त्रि०) प्रपञ्च-कन्। १ विस्तारक, फैलानेवाला। (क्ली०) २ विस्तृतिकरण, फैलाना।

प्रपञ्चन (सं० क्ली०) विस्तृतिकरण, विस्तार बढ़ाना।

प्रपञ्चित (सं० त्रि०) प्रपञ्च्यते स्मेति प्र-पचि-क्त। १ विस्तृत। २ भ्रमयुक्त। ३ प्रतारित, जो ठगा गया हो।

प्रपञ्ची (सं० त्रि०) १ प्रपञ्च करनेवाला। २ छली, कपटी। ३ झगड़ालू, बखेड़िया।

प्रपण (सं० पु०) विनिमय, बदला।

प्रपतन (सं० क्ली०) प्रपतत्यस्मात् प्र-पत-ल्युट्। १ पतनापादान वृक्षादि। भावे ल्युट्। २ प्रकर्षरूपसे पतन। (त्रि० ३ प्रपतनीय।

प्रपथ (सं० त्रि०) प्रकृष्टः पन्था यत्र। शिथिल, थकामाँदा।

प्रपथ्य (सं० त्रि०) प्रकृष्टं पथ्यं प्रादिस०। १ अत्यन्तहित। २ बहुसेवित मार्गभव।

प्रपथ्या (सं० स्त्री०) हरीतकी, हड़।

प्रपद (सं० क्ली०) प्रारब्धं प्रगतं वा पदमिति प्रादिस०। पादाग्र, पैरका अगला भाग।

प्रपदन (सं० क्ली०) प्र-पद-ल्युट्। प्रवेश।

प्रपदीन (सं० त्रि०) प्रपदं व्याप्नोति ख। पादाग्रव्यापक।

प्रपन्न (सं० त्रि०) प्रपद्यते स्मेति प्र-पद-क्त। १ प्राप्त, आया हुआ। २ शरणागत, शरणमें आया हुआ।

प्रपन्नाड़ (सं० पु०) प्रपन्नमलति भूषयतीति प्रपन्न-अल् (कर्मण्यण। पा ३।२।१) इत्यण् डलयोरैक्यं। १ प्रपुन्नाड़, चक्रमर्दक, चकवंड़। २ दद्रु मर्दन।

प्रपर्ण (सं० क्ली०) पतित पत्र, गिरा हुआ पत्ता।

प्रपलायण (सं० क्ली०) प्र-प-लय-ल्युट्। प्रकृष्टरूपसे पलायन।

प्रपवण (सं० क्ली०) प्र-पू-ल्युट्। १ पवित्रीकरण, पवित्र करना। २ परिष्कृतकरण, साफ करना।

प्रपवणीय (सं० त्रि०) प्र-पू-अनीयर्। प्रवणयोग्य।

प्रपा (सं० स्त्री०) प्रकर्षेण पिबन्त्यस्यामिति, प्र-पा (आतश्चोपसर्गे। पा ३।३।१०६) इत्यङ्, घञर्थे को वा। १ पानीय-शालिका, वह स्थान जहां प्यासोंको पानी पिलाया जाता है। हेमाद्रिके दानखण्डमें लिखा है, कि चैत्र, वैशाख, ज्येष्ठ और आषाढ़ इन चार महिनोंमें प्रपा या पनसाल तैयार करके प्यासोंको पानी पिलावे। जिस दिन इसका आरम्भ किया जाय, उस दिन ब्राह्मण-भोजन और शेष दिन ब्राह्मण, जाति तथा कुटुम्बादिको भोजन करा कर इसका उद्यापन करे। जो पनसाल देते हैं, उन्हें अक्षयस्वर्गकी प्राप्ति होती है। पानीयशालिका देखो। २ यज्ञशाला।

प्रपाक (सं० पु०) प्र-पच्-घञ्। पक्वताकरण, पकानेकी क्रिया।

प्रपाठक (सं० पु०) प्रकृष्टः पाठोऽत्र कप्। १ वेदके अध्यायोंका एक अंश। २ श्रौतग्रन्थका एक अंश।

प्रपाणि (सं० पु०) प्रकृष्टः पाणिः प्रादिसमासः। पाणितल, हथेली।

प्रपाण्डु (सं० त्रि०) प्रकृष्टः पाण्डुः। अतिशय पाण्डुवर्ण।

प्रपाण्डुर ( सं० त्रि० ) अतिशय श्वेत, बिलकुल सफेद।

प्रपात ( सं० पु० ) प्रपतत्यस्मादिति प्र-पत ( अकर्त्तरि च कारके संज्ञायां। पा ३।३।१६ इति घञ्। १ निरवलम्बन पर्वतादिका पार्श्व, पहाड़ या चट्टानका ऐसा किनारा जिसके नीचे कोई रोक न हो। २ निर्झर, झरना। ३ उड्डीनगतिविशेष, एक प्रकारकी उड़ान। ४ कूल, किनारा। ५ प्रपातन, एकबारगी नीचे गिरना।

प्रपातन ( सं० क्ली० ) पातन, नीचे गिरना।

प्रपातिन् ( सं० क्ली० ) प्रपातः अस्त्यर्थे इनि। प्रपात-युक्त पर्वत।

प्रपाथ ( सं० पु० ) पन्था, रास्ता।

प्रपाद (सं० पु०) १ असमयमें प्रसव। २ असमयमें दान।

प्रपादिक ( सं० पु० ) मयूर, मोर।

प्रपादुक ( सं० क्ली० ) १ गमन, जाना। २ प्रत्यागमन, लौटना।

प्रपान ( सं० क्ली० ) पानीयशाला, पौसला।

प्रपानक ( सं० क्ली० ) प्रकृष्टं पान-मस्य कप्। एक प्रकारकी पीनेकी वस्तु जो फलोंके गूदे रस आदिको पानीमें घोल कर नमक, मिर्च चीनी आदि डाल कर बनाई जाती है।

प्रपापूरण ( सं० क्ली० ) प्रपायः पूरणं। जल द्वारा प्रपा पूर्णकरण, हौदको पानीसे भरना।

प्रपापूरणीय ( सं० त्रि० ) प्रपापूरणप्रयोजनमस्य, छ। प्रपापूरणप्रयोजनक।

प्रपायिन् ( सं० त्रि० ) प्रपिबतीति प्र-पा-णिनि। १ पानकर्त्ता, पीनेवाला। २ रक्षणकर्त्ता, बचानेवाला।

प्रपालन ( सं० क्ली० ) प्र-पाल-ल्युट्। प्रकृष्टरूपसे पालन, अच्छी तरह रक्षा करना।

प्रपालिन् ( सं० पु० ) १ बलदेवका एक नाम। ( त्रि० ) २ पालक।

प्रपावन ( सं० क्ली० ) प्रपेव कामपूरकं वनं वा प्रकर्षेण पावयतीति पू-णिच्-कर्त्तरि ल्यु। वनभेद, कामारण्य।

प्रपितामह ( सं० पु० ) प्रकर्षेण पितामहः, पितामहस्यापि पिता। १ ब्रह्मा। २ परब्रह्म। ब्रह्मासे इस जगत्‌की उत्पत्ति हुई है और ब्रह्मा परब्रह्मसे उत्पन्न हुए हैं, इसीसे उनका प्रपितामह नाम पड़ा है। ३ पितामहके पिता, दादाका बाप, परदादा।

प्रपितृव्य ( सं० पु० ) प्रपितामहका भ्राता, परदादाका भाई।

प्रपित्व ( सं० पु० ) १ प्रक्रम, सिलसिला। २ संग्राम, युद्ध। ३ समीप, नजदीक। ( त्रि० ) ४ प्राप्त, पाया हुआ। ५ सन्निहित, नजदीकका।

प्रपित्सु ( सं० त्रि० ) प्र-पद्-सन्, उ। पानेका अभिलाषी।

प्रपीड़न ( सं० क्ली० ) प्र-पीड़-ल्युट्। १ प्रकृष्ट रूपसे पीड़न, अच्छी तरह सताना। २ धारक औषध।

प्रपुण्डरीक ( सं० क्ली० ) प्रपौण्डरीक, पुंडरिया।

प्रपुत्र (सं० पु०) पौत्र, पोता।

प्रपुनाड़ (सं० पु०) पुमांसं नाड़यतीति नड़-भ्रंशे अण् प्रकृष्टः पुन्नाड़ः प्रादिस० पृषोदरादित्वात् साधुः। प्रपुन्नाड़, चकवंड। इसके सागका गुण—कफनाशक, रूक्ष, लघु, शीत और वात तथा पित्तप्रकोपक।

प्रपुन्नड़ ( सं० पु० ) प्रपुन्नाड़ पृषोदरादित्वात् साधुः। प्रपुन्नाड़, चकवंड।

प्रपुन्नाट ( सं० पु० ) पुमांसं नाटयति नट-णिच्-अण्। चक्रमर्द, चकवंड।

प्रपुन्नाटच्छद ( सं० प्र० ) चणकवृक्ष। २ चक्रमर्द पत्र।

प्रपुन्नाड़ ( सं० पु० ) प्रपुन्नाट, चक्रमर्द।

प्रपुन्नाल ( सं० पु० ) प्रपुन्नाड़, रस्य लत्वं। प्रपुन्नाड़।

प्रपुराणघृत ( सं० क्ली० ) बहुत पुराना घी।

प्रपुराणधान्य ( सं० क्ली० ) बहुत पुराना धान।

प्रपुष्पित ( सं० त्रि० ) प्रकृष्ट रूपसे पुष्पित, फूलसे लदा हुआ।

प्रपूरक ( सं० त्रि० ) १ पूरणकारी, पूरा करनेवाला। २ आनन्ददायक, खुश करनेवाला।

प्रपूरण ( सं० क्ली० ) प्र-पूर-ल्युट्। प्रकृष्टरूपसे पूरण।

प्रपूरिका ( सं० त्रि० ) प्रपूर्य्यते कण्टकैरिति प्र-पूर-कर्मणि-घञ् वा प्रपूरयतीति प्र-पूर-ण्वुल् कापि अतइत्वं। कण्टकारी, भटकटैया।

प्रपूरित ( सं० त्रि० ) प्र-पूर-क्त। जो परिपूर्ण किया गया हो।

प्रपूर्वंग ( सं० पु० ) प्रकृष्टः पूर्वगः पूर्ववर्त्ती प्रादिस०। सृष्टिके प्राग्वर्त्ती परमेश्वर। सृष्टिके पहले एकमात्र परमेश्वर ही थे, इसीसे उनका प्रपूर्व नाम पड़ा है।

प्रपृथक् ( सं० अव्य० ) पृथकरूपमें।

प्रपृष्ठ (सं० त्रि०) उन्नतपृष्ठ, जिसकी पीठ ऊँची हो।

प्रपौण्डरीक ( सं० क्ली० ) पुण्डरीक-स्वार्थे अण्, प्रकृष्टं पौण्डरीक स्येव पुष्पं यस्य। हस्ती और मनुष्यके चक्षुका हितकर क्षुद्रविटप, पुण्डरीका पौधा। कहते हैं, कि इसका रस आँखमें लगानेसे आंखके रोग दूर होते हैं। इसकी पत्तियां शालपर्णीकी पत्तियोंकी-सी होती हैं। संस्कृत पर्याय—चक्षुष्य, शीत, श्रीपुष्प, पुण्डरी, पुण्डरीयक, पौण्डरीय, सुपुष्प, सानुज, अनुज। गुण—चक्षुका हितकर, मधुर, तिक्त, शीतल, पित्त रक्त, व्रण, ज्वर, दाह और तृष्णानाशक। भावप्रकाशके मतसे इसका गुण—मधुर, तिक्त, कषाय, शुक्रवर्द्धक, चक्षुका हितकर, पाकमें मधुर, कान्तिप्रद, पित्त, कफ और रक्तदोषनाशक।

प्रपौत्र ( सं० पु० ) प्रकर्षेण पौत्रः पौत्रस्यापि पुत्रत्वात् तथात्वं। पौत्रका पुत्र, पोतेका लड़का, पड़पोता। इसका पर्याय प्रतिनप्ता है।

प्रपौत्री ( सं० स्त्री० ) पौत्रको कन्या, पोतेकी लड़की।

प्रप्यायन ( सं० क्ली० ) प्र-प्याय-ल्युट्। वृद्धि, स्थूलता।

प्रप्यायनीय ( सं० त्रि० ) प्र-प्याय-अनीयर्। वृद्धिके योग्य।

प्रप्यायतृ ( सं० त्रि० ) प्र-प्याय-तृच्। वृद्धियुक्त, जो स्थूल हो गया हो।

प्रप्रोथ ( सं० पु० क्ली० ) गुल्मभेद।

प्रप्लावन ( सं० क्ली० ) प्र-प्लु-णिच्-ल्युट्। १ जलप्लावन। २ जल द्वारा अग्न्यादि निर्वापण, पानीसे आग बुझाना।

प्रफर्वी (सं० स्त्री०) प्रकृष्टं पर्व नितम्बस्थानं यस्या स्त्रियां ङीप्, पृषोदरादित्वात् साधुः। १ प्रशस्त नितम्बा स्त्री। ( त्रि० ) २ प्रकृष्टगतियुक्त, तेजीसे चलनेवाला।

प्रफुड़ना ( हिं० क्रि० ) प्रफुलत देखो।

प्रफुलना ( हिं० क्रि० ) फूलना।

प्रफुला ( हिं० स्त्री० ) १ कुमुदिनी, कुंई। २ कमलिनि, कमल।

प्रफुलित ( हिं० वि० ) १ कुसुमित, खिला हुआ। २ प्रफुल्ल, आनन्दित।

प्रफुल्त ( सं० त्रि० ) प्रफुल्ल देखो।

प्रफुल्ल (सं० त्रि०) फलतीति फलोविसरणे क्त। (आदयेति। पा ७।२।१६ ) इति इड़भावः ( ति च। पा ७।४।८९ ) इति उत् ( अनुपसर्गात फुल्ल क्षिवेति। पा ८।२।५५ ) इति निष्ठातस्य लः, ततः प्रादिस० वा प्रफुल्लतीति फुल्लविकशने अच्। १ विकाशयुक्त, खिला हुआ। पर्याय—उत्फुल्ल, संफुल्ल, व्यकोष, विकच, स्फुट, फुल्ल, विकसित, पुङ्ग, जृम्भ, स्मित, उन्मिषित, दलित, स्फुटित, उच्छ्वसित, विजृम्भित, स्मेर, विनिद्र, उन्निद्र, विमुद्र, हसित। २ कुसुमित, फूला हुआ,। ३ खुला हुआ, जो मुंदा हुआ न हो। ४ प्रसन्न, आनन्दित।

प्रफुल्लचन्द्र वन्द्योपाध्याय—एक ख्यातनामा वङ्गीय ग्रन्थकार। इनके पिताका नाम शिवचन्द्र वन्द्योपाध्याय और माताका शारदासुन्दरीदेवी था। इनका जन्म १२५६ सालकी ११वीं आश्विनको हुआ था। इन्होंने अपना साराजीवन साहित्य-चर्चामें बिताया था। इन्हें केवल बंगलामें ही नहीं, उड़िया, हिन्दी, तैलङ्ग, लाटिन और ग्रीक भाषामें भी अच्छा ज्ञान था। वाल्मीकि और तत्सामयिक वृत्तान्तको प्रकाशित करनेके पहले ही प्रफुल्ल बाबूने ग्रीक और हिन्दू नामक एक और ग्रन्थ लिखना आरम्भ कर दिया। आठ नौ वर्ष ग्रीक और संस्कृत भाषामें रचित ग्रन्थको एकाग्रचित्तसे पढ़ कर इन्होंने उक्त ग्रन्थकी रचना की थी। उस ग्रन्थके प्रति पत्रमें जटिल भाषामें ग्रन्थकारको चिन्ताशीलता, बहुदर्शिता, पाण्डित्य और उद्भावनी शक्ति प्रस्फुटित हुई है। उक्त ग्रन्थके अलावा इन्होंने दो और बड़े बड़े ग्रन्थोंमें हाथ लगाया था, १ला बङ्गला भाषामें एक सविस्तार मनोविज्ञान (Mental Philosophy)-प्रकाश और २रा राढ़ीय ब्राह्मण-समाजका इतिहास-सङ्कलन।

आपको साहित्यसेवासे मुग्ध हो वङ्गीय साहित्य-परिषद्ने आपको १३०५ सालमें सहकारी सभापतिका पद दे कर सम्मानित किया। वृटिश-गवर्मेण्टने आपकी कार्य-दक्षतासे प्रसन्न हो १९०० ई०में आपको पूर्ववङ्गके स्थायी डेपुटी पोष्टमास्टर-जनरलके पद पर नियुक्त किया। उसी सालकी ३१वीं अगस्तको आप इस धराधामको छोड़ परलोकको सिधार गये।

प्रबन्ध ( सं० पु० ) प्रबध्यते इति प्र-बन्ध-घञ्। १ प्रकृष्ट

बन्धन, बांधनेकी डोरी आदि। २ कई वस्तुओं या बातों-का एकमें ग्रथन, योजना। ३ एक दूसरेसे संबद्ध वाक्य-रचनाका विस्तार, लेख या अनेक संबद्ध पद्योंमें पूरा होने-वाला काव्य। ४ आयोजन, उपाय। ५ पूर्वापरसंगति, बंधा हुआ सिलसिला। ६ व्यवस्था, बंदोवस्त, इन्तजाम।

प्रबन्धकल्पना (सं० स्त्री०) प्रबन्धस्य कल्पना रचना। १ संदर्भ रचना, प्रबन्ध रचना।। २ बहुनृता स्तोकसत्या-कथा, ऐसा प्रबन्ध जिसमें थोड़ी-सी सत्य कथामें बहुत सी बात ऊपरसे मिलाई गई हो।

प्रबर्ह (सं० त्रि०) प्र-वह स्तुतौ वृद्धौ वा अच्। प्रधान, श्रेष्ठ।

प्रबल (सं० पु०) प्रकृष्टं वलतीति प्र-बल-प्राणने अच्। १ पल्लव, कोंपल। २ पसारिणीलता। (त्रि०) प्रकृष्टं बलं यस्य। ३ प्रकृष्टबलयुक्त, बलवान्, प्रचण्ड। ४ तुंद, उग्र, जोरका।

प्रबला (सं० स्त्री०) प्रकृष्टं बलमस्याः। १ प्रसारिणी ओषधि। (त्रि०) २ प्रकृष्ट बलवती, बहुत बलवती। ३ प्रचण्ड।

प्रबलाकिन् (सं० पु०) सर्प, सांप।

प्रबाल (सं० पु०) प्रवाल देखो।

प्रबालक (सं० पु०) यक्षभेद।

प्रबालकीट—प्रवालकीट देखो।

प्रबालपद्म (सं० क्ली०) रक्तोपल, लाल कमल।

प्रबालफल (सं० क्ली०) प्रबालवद्रक्तं फलं यस्य। रक्त-चन्दन, लालचंदन।

प्रबालवत् (सं० त्रि०) प्रबालअस्त्यर्थे मतुप्, मस्य वः। प्रबालयुक्त।

प्रबालाश्मन्तक (सं० पु०) प्रबाल इव अश्मन्तकः रक्त-त्वात्। रक्ताश्मन्तक वृक्ष।

प्रबालिक (सं० पु०) प्रवालोऽस्त्यस्य बाहुल्येनेति प्रवाल (अत इनिठनौ।पा ५।२।११५) इति ठन्। जीवशाक।

प्रबास (सं० पु०) प्रवास देखो।

प्रबाह (सं० पु०) प्रवाह देखो।

प्रबाहु (सं० पु०) प्रगतो बाहु-मिति। कूर्परका अधो-भाग, हाथका अगला भाग, पहुंचा।

प्रबाहुक (सं० अव्य०) प्रकृष्टो बाहुरत्र कप्। १ सीधमें, एक लाइनमें। २ समतलमें, सतहके बराबर।

प्रबीन (सं० त्रि०) प्रवीण देखो।

प्रबुद्ध (सं० त्रि०) प्र-बुध-क्त। १ प्रबोधयुक्त, जागा हुआ। २ पण्डित, ज्ञानी। ३ विकसित, खिला हुआ। ४ होशमें आया हुआ, जिसे चेत हुआ हो। (पु०) ५ नव योगेश्वरोंमेंसे एक योगेश्वर। ६ ऋषभदेवके एक पुत्र जो भागवतके अनुसार परम भागवत थे।

प्रबुद्धता (सं० स्त्री०) प्रबुद्धस्य भावः, तल टाप्। प्रकृष्ट-बोध, प्रकृष्ट ज्ञान।

प्रबुध् (सं० त्रि०) प्र-बुध-क्विप्। प्रबुद्ध।

प्रबुध (सं० पु०) प्र-बुध-क। बोध, ज्ञान।

प्रबोध (सं० पु०) प्र-बुध अप गमे भावे घञ्। १ प्रकृष्ट-ज्ञान, यथार्थ ज्ञान। २ विकाश, खिलना। ३ सान्त्वना, आश्वासन, ढाढ़स। ४ चेतावनी। ५ महाबुद्धकी एक अवस्था। ६ जागना, नींदका टूटना।

प्रबोधक (सं० त्रि०) १ जगानेवाला। २ चेतानेवाला। ३ समझानेवाला। ४ सान्त्वना देनेवाला, ढाढ़स बंधाने-वाला।

प्रबोधन (सं० क्ली०) प्र-बुध-ल्युट्। १ यथार्थ ज्ञान, चेत। २ जागरण, जागना। ३ जागरित करण, नींदसे उठाना। ४ विकाश, खिलना। ५ सान्त्वना, आश्वा-सन। ६ ज्ञापन, जताना। ७ न्यूनपूर्वगन्ध चन्दनादि-का प्रयत्नविशेष द्वारा पुनर्वार सौगन्धोत्पादन, चन्दन आदि जिसकी सुगन्ध चली गई हो, उसे फिर सुगन्धित करना।

प्रबोधना (हिं० क्रि०) १ जगाना, नींदसे उठाना। २ सचेत करना, होशियार करना। ३ ढाढ़स देना, तसल्ली देना। ४ मनमें बात विठाना, समझाना बुझाना। ५ पट्टी पढ़ाना, सिखाना।

प्रबोधनी (सं० स्त्री०) प्रबोध्यतेऽनयति प्र-बुध-णिच् ल्युट्, ङीप्। १ दुरालभा, धमासा। प्रबुध्यते हरि-रत्रेति। २ कार्त्तिक शुक्लपक्षकी एकादशी, देवोत्थान एकादशी। इस दिन भगवान् प्रबुद्ध होते अर्थात् सो कर उठते हैं, इसीसे इस एकादशीका प्रबोधनी नाम पड़ा है। आषाढ़ शुक्ला एकादशीके दिन भगवान् सोते और कार्त्तिकमासकी शुक्ला एकादशीको उठते हैं, इसीसे इसका दूसरा नाम उत्थान एकादशी भी है।

"विष्णुः शेते सदाषाढे प्रबुध्यते च कार्त्तिके।"
(तिथितत्त्व)

एकादशी करना हर व्यक्तिका कर्त्तव्य है। विशेषतः उत्थान एकादशी तो सबोंको अवश्य ही करनी चाहिये। हरिभक्तिविलासमें इसका विषय इस प्रकार लिखा है,—

"जन्म प्रभृति यत्पुण्यं नरेणोपार्जितं भुवि।
वृथा भवति तत्सर्वं न कृत्वा बोधवासरम्॥"
(हरिभक्ति० १६ वि०)

जन्मके बादसे ही जो पुण्यानुष्ठान किये गये हैं, वे सभी इस उत्थान एकादशीके नहीं करनेसे निष्फल होते हैं। अतएव प्रत्येक व्यक्तिको यह एकादशी करना कर्त्तव्य है। इस एकादशीके दिन उपवास करके विष्णुके उद्देशसे नाना प्रकारके उत्सव करने होते हैं। इस दिन विष्णुका माहात्म्य सुननेसे पापक्षय और पुण्यवर्द्धित तथा अन्तमें मुक्तिलाभ होता है। जो यह प्रबोधनी एकादशी करते हैं, उनके कुल तक भी उद्धार पाते हैं और उन्हें अश्वमेध आदि यज्ञ करनेका फल होता है। इस दिन विष्णुके उद्देशसे स्नान, दान, तप और होम आदि इनमेंसे जिस किसीका अनुष्ठान किया जाय, वह अक्षय होता है।

जिन्हें यह एकादशी करनी हो, वे इसके पूर्व दिन संयम कर दूसरे दिन उपवास करे। इस दिन जलाशयके समीप जा भगवान् विष्णुका विधिपूर्वक पूजन करे। अनन्तर विष्णुकी मूर्त्तिको जलाशयमें ले जा कर सङ्कल्प करनेके बाद उनका प्रबोधन करे। प्रबोधनके समय निम्नलिखित मन्त्रपाठ करना होता है। यथा—

"ब्रह्मेन्द्ररुद्राग्निकुवेरसूर्यसोमादिभिर्वन्दितपादपद्मः।
बुध्यस्व देवेश जगन्निवास मन्त्रप्रभावेन सुखेन देव॥
इयन्तु द्वादशी चैव प्रबोधार्थं विनिर्मिता।
त्वयैव सर्वलोकानां हितार्थं शेषशायिना॥
उत्तिष्ठोत्तिष्ठ गोविन्द त्यज निद्रां जगत्पते।
त्वयि सुप्ते जगत्सुप्तमुत्थिते चोत्थितं भवेत्॥
गता मेघा वियच्चैव निर्मलं निर्मला दिशः।
शारदानि च पुष्पाणि गृहाण मम केशव॥
ब्रह्मेन्द्ररुद्रै रचितव्यंभावो भवानृषिर्वन्दितवन्दनीय।
प्राप्ता तव द्वादशी कौमुदाख्या जागृष्व जागृष्व च लोकनाथ॥
मेघा गता निर्मलपूर्णचन्द्रः शारद्यपुष्पाणि च लोकनाथ।"
(हरि० १६)

प्रबोधानन्दसरस्वती—एक संन्यासी। इनका पूर्व नाम प्रकाशानन्द था। कावेरीनदीके तीरवर्त्ती रङ्गक्षेत्रस्थ वेनकुण्ड नामक स्थानमें ये रहते थे। संन्यासावस्थामें ही ये प्रकाशानन्द नामसे प्रसिद्ध हुए।

चार सौ वर्ष पहले प्रकाशानन्द भारतके संन्यासियोंके मध्य विद्यागौरवमें बढ़ चढ़े थे। ये पृथक् ईश्वरका अस्तित्व अथवा अवतार स्वीकार नहीं करते थे। भक्ति नामका एक पदार्थ है, इस ओर उनका जरा भी ध्यान न था। इन्हींके समय श्रीचैतन्य-महाप्रभु भक्तिधर्मका प्रचार कर रहे थे, इस कारण प्रकाशानन्दका उनके साथ विवाद खड़ा हुआ। केवल इतना ही नहीं, प्रकाशानन्दको सुननेमें आया, कि चैतन्यमहाप्रभु उनके आश्रममें जा कर उनके अति स्नेहके शिष्य गोपालको भक्तिपथ पर लाये हैं। इस पर चैतन्यदेवके ऊपर ये बड़े बिगड़े। किन्तु दोनोंका आश्रम पृथक् पृथक् था। प्रकाशानन्दकी इच्छा थी, कि यदि वे समीपमें रहते तो देखते कि वे कैसे हैं और उनका भक्तिधर्म कैसा है। किन्तु अपनी आशा पूर्ण करनेका इन्होंने कोई उपाय नहीं देखा। क्रमशः प्रकाशानन्द—जो समुद्रके जैसे गम्भीर थे, वे भी अधैर्य हो उठे। पीछे उन्होंने एक यात्रीके साथ निम्न श्लोक लिख कर चैतन्यके पास भेज दिया। यथा—

"यत्रास्ते मणिकर्णिकामलसरः स्वर्दीर्घिका दीर्घिका,
रत्नन्तारकमोक्षदं तनुभृते शम्भुः स्वयं यच्छति।
तस्मिन्नद्भुतधामनि स्मररिपोर्निर्वाणमार्गे स्थिते,
मूढोऽन्यत्र मरीचिकासु पशुवत् प्रत्याशया धावति॥"

अर्थात् प्रकाशानन्दने श्रीगौराङ्गको एक तरहसे 'मूढ़' कह कर गाली दी। जो हो, गौराङ्गने प्रकाशानन्दकी सम्मानरक्षाके लिये नीचेका उसके उत्तरमें भेजा,—

"धर्माम्भोमणिकर्णिका भगवतः पादाम्बुभागीरथी,
काशीनां पतिरर्द्धमेव भजते श्रीविश्वनाथः स्वयं।
एतस्यैव हि नाम शम्भुनगरे निस्तारकं तारकं,
अस्मात् कृष्णपदाम्बुजं भजसखे श्रीपादनिर्वाणदं॥"

जो प्रकाशानन्द संन्यासियोंके राजा हैं, उन्हें उपदेश!

इस वार प्रकाशानन्दने खुल्लमखुल्ला गाली गलौज देते हुए एक और श्लोक लिख भेजा, जो इस प्रकार है,—

"विश्वामित्रपराशरप्रभृतयोवाताम्बुपर्णाशना,
स्तेऽपि स्त्रीमुखपङ्कजं सुललितं दृष्ट्वै व मोहं गताः।
शाल्यान्नं सघृतं पयोदधियुतं ये भुञ्जते मानवा-
स्तेषामिन्द्रियनिग्रहो यदि भवेद्विन्ध्यस्तरेत् सागरं॥"

श्रीगौराङ्गप्रभु महाप्रसादका त्याग नहीं करते थे और भक्तोंके आग्रहसे कभी कभी उत्तम वस्तु भी ग्रहण कर लेते थे। इसीका उल्लेख करते हुए प्रकाशानन्दने उक्त श्लोक भेजा था।

महाप्रभु इसका उत्तर और क्या देते? उनके किसी भक्तने एक श्लोक लिख कर उसका उत्तर दिया था।

इसके वाद प्रकाशानन्दको सुननेमें आया, कि नीलाचलके वासुदेव सार्वभौम उन चैतन्यके फंदेमें पड़ कर वैष्णव हो गये हैं। सार्वभौम भी प्रकाशानन्दकी तरह क्षमताशाली भारत-प्रसिद्ध व्यक्ति थे। सार्वभौमका यह संवाद सुन कर चैतन्यके प्रति प्रकाशानन्दकी भक्ति तो क्या होगी और भी द्वेष वढ़ गया। उन्होंने समझा, कि चैतन्य अवश्य ही ऐन्द्रजालिक होगा। इस कारण अपने शिष्योंको वुला कर उन्होंने कह दिया, 'चैतन्य ऐन्द्रजालिक है। जो उसके पास जायगा, मोहिनीवशसे वह उसे मुग्ध कर देगा। अतः तुममेंसे कोई भी उस प्रतारकके पास न जाना। इस काशीपुरीमें उसकी एक भी चाल न चलेगी। डरके मारे वह हमसे भेंट भी नहीं करता है।"

इसके वाद एक महाराष्ट्रीय विप्रने काशीवासी सभी संन्यासियोंको निमन्त्रण किया। गौराङ्ग संन्यासियोंके साथ नहीं मिलते थे। किन्तु आज विप्रके आग्रहसे उन्होंने विप्रका निमन्त्रण स्वीकार किया। आज उनसे प्रकाशानन्दकी मुलाकात होगी।

प्रकाशानन्द निर्भीक थे, इस भारतमें ऐसा कोई भी पण्डित नहीं, जो उनसे तर्क वितर्क कर सकते। अभी वे हजारों शिष्योंसे परिवेष्टित हो सभामें बैठे हुए हैं। उनके मनका भाव यह था, कि चैतन्यके आने पर वे उनसे केवल दो वात करेंगे। दो ही वातमें उन्हें निर्वाक् कर देंगे।

इसी समय महाप्रभु प्रसन्न वदनसे हरिकीर्त्तन करते हुए अपने भक्तोंके साथ उस सहस्र संन्यासिसमन्वित सभामें उपस्थित हुए। उनके चेहरे पर कोई विशेष भाव नहीं था, पर उनके भक्त लोग वड़े व्याकुल थे, कि न जानें आज क्या घटना घटेगी?

महाप्रभुने सलज्जित भावमें पहले संन्यासी सभाको नमस्कार किया। पीछे पादप्रक्षालनकी जगह जा कर पैर धो लिये और उसी जगह वैठ गये।

प्रकाशानन्द सदाशय व्यक्ति थे, चिरशत्रु होने पर भी उन्हें अपवित्र स्थान पर क्यों वैठने देते! अतः उन्होंने आग्रहपूर्वक उन्हें सभामें ला कर विठाया। वस्तुतः प्रभुके विनयनम्र वाक्य पर, उनके विनीत व्यवहार पर और उनके मधुर मूर्त्तिदर्शन पर प्रकाशानन्द मोहित हो गये। पीछे कुछ देर तक तर्क वितर्क करनेके वाद प्रकाशानन्दका गर्व जाता रहा, उनके हृदयमें भक्तिका सञ्चार हो आया। अव उन्होंने हजारों शिष्यके सामने श्री चैतन्यको ईश्वर वतला कर उनके प्रति भक्ति प्रदर्शन की। अव काशोपुरोमें हरिनामकी मानो वाढ़ उमड़ आई। जव कभी चैतन्य वाहर निकलते थे, लोगोंकी अपार भीड़ हो जाती थी, प्रकाशनन्द भी अपने शिष्योंके साथ उनके पीछे पोछे चलते थे।

प्रवोधित (सं० त्रि०) १ जो जगाया गया हो, जागा हुआ। २ जिसका प्रवोध किया गया हो। ३ ज्ञानप्राप्त।

प्रवोधिता (सं० स्त्री०) एक वर्णवृत्ति। इसके प्रत्येक चरणमें सगण जगण फिर सगण जगण और अन्तमें गुरु होता है। इसे सुनन्दिनी और मञ्जुभाषिणी भी कहते हैं।

प्रवोधिन् (सं० त्रि०) प्रवोधयति प्र-बुध-णिच्-णिनि। प्रवोधकारक, जगानेवाला।

प्रवोधिनी (सं० स्त्री०) प्रवोधयति हरिमिति प्रवोधन-ङीप्। १ उत्थान एकादशी। प्र‍वोधनी देखो। २ दुरालभा, धमासा।

प्रभङ्ग (सं० त्रि०) प्र-भञ्ज-घञ्। भग्न, टूटा फूटा।

प्रभङ्गुर (सं० त्रि०) प्रकृष्टरूपसे भंगुर, नाशशील।

प्रभञ्जन (सं० पु०) प्रकर्षेण भनक्ति वृक्षादीनिति प्र-भनज-युच्। १ वायु, हवा। २ प्रचण्ड वायु, आंधी।

३ नाश, तोड़, उखाड़ पखाड़। (त्रि०) ४ भञ्जनकारक, तोड़ने फोड़नेवाला।

प्रभञ्जन—मणिपुरके एक राजा, महाराज देवराज्यके पुत्र। ये राजर्षि सुशर्मा वंशके थे।

प्रभद्र (सं० पु०) प्रकृष्टं भद्रं यस्मात्। १ निम्ब, नीम।

प्रभद्र (सं० पु०) प्रकृष्टं भद्रं यस्मात्। १ निम्ब, नीम। प्रकृष्टो भद्र इति प्रादिस०। (त्रि०) २ श्रेष्ठ।

प्रभद्रक (सं० क्ली०) १ छन्दोभेद। पन्द्रह अक्षरोंका एक वर्णवृत्त। २ पारिभद्रवृक्ष, फरहदका पेड़। ३ प्रसारणी, गन्धप्रसारिणी नामकी लता।

प्रभद्रा (सं० स्त्री०) प्रकृष्टं भद्रं यस्मात्, टाप्। प्रसारिणी लता।

प्रभर्त्त (सं० त्रि० प्र-भृ-तृच्। १ सम्यक् रूपसे प्रसरण। २ नजदीकमें लाना।

प्रभर्म्मन् (सं० पु०) भृ-भावे कर्त्तरि वा मणिन्, प्रकृष्टं भर्म्म भरणं, प्रकृष्टः भर्म्मा भर्त्ता ऋत्विक् वा यस्मिन्। १ यज्ञ। (क्ली०) २ प्रकर्षरूपसे भरण, सम्पादन।

प्रभव (सं० पु०) प्रभवत्यस्मादिति प्र-भू 'अकर्त्तरि च कारके' इत्यधिकारात् (ऋदोरप्। पा ३।३।५७) इति अप्। १ जन्महेतु, उत्पत्तिका कारण। २ जलमूल, जलका निर्गमस्थान। ३ मुनिभेद, एक मुनिका नाम। ४ पराक्रम। ५ जन्म, उत्पत्ति। ६ सृष्टि, संसार। ७ विष्णु। ८ जैन-स्थविरभेद। ९ साध्यभेद। १० ज्योतिषोक्त साठ संवत्सरोंमें एक संवत्सर। इस संवत्सरमें वृष्टि अधिक होती है और प्रजा नीरोग तथा सुखी रहती है।

बृहत्संहितामें लिखा है—बृहस्पति जिस समय धनिष्ठानक्षत्रका प्रथमांश प्राप्त कर माघमासमें उदय होते हैं, उस वर्ष प्रभव नामक संवत्सर होता है। यह संवत्सर प्राणियोंके लिये हितप्रद है। इस वर्ष यदि कहीं वृष्टि न हो, वायु या अग्निका कोप हो, ईतिका भय हो, तो भी प्राणियोंका विशेष अनिष्ट नहीं होता। (त्रि०) ११ प्रभूत, बहुत ज्यादा।

प्रभवन (सं० क्ली०) प्र-भू-ल्युट्। १ उत्पत्ति। २ मूल। ३ आकार। ४ अधिष्ठान। (त्रि०) ५ उत्पन्न।

प्रभवप्रभु (सं० पु०) जैनोंकी षष्ठ श्रुतकेवली।

प्रभवादि (सं० पु०) प्रभव आदिर्येषां। प्रभव आदि षष्टिसंवत्सर। षष्टिसंवत्सर देखो।

प्रभविन् (सं० त्रि०) प्र-भू-तृच्। प्रभावशाली।

प्रभविष्णु (सं० त्रि०) प्रभवितुं शीलमस्येति प्र-भू-(भुवश्च। पा ३।२।१३८) इति इष्णुच्। १ प्रभावशील। २ प्रकर्षरूपसे भवनशील। (पु०) ३ विष्णु। ४ प्रभु।

प्रभविष्णुता (सं० स्त्री०) प्रभविष्णु-भावे तल्-टाप्। प्रभुता, प्रभु-विष्णुका भाव।

प्रभव्य (सं० त्रि०) प्रभु-यत्। प्रभवनीय।

प्रभा (सं० स्त्री०) प्रकर्षेण भातीति प्र-भा (आतश्चोपसर्गे। पा ३।१।०६) इति अङ्। १ कुबेरपुरी। भा-भावे अङ्। २ दीप्ति, चमक। पर्याय—रोचिस्द्युति, शोचिस्, त्विषा, ओजस्, भास, रुचि, विभा, आलोक, प्रकाश, तेजस्, रुच्। ३ दुर्गा। ४ स्वर्भानुकी कन्याभेद, नहुषकी माता। ५ गोपीविशेष। ६ एक अप्सराका नाम। ७ एक द्वादशाक्षरा वृत्ति जिसे मन्दाकिनी भी कहते हैं। ८ सूर्यका विम्ब। ९ सूर्यकी पत्नी। युक्तप्रदेशवासी कौंजर जातिके लोग इनकी उपासना करते हैं। उनका कहना है, कि आलोकमयी प्रभादेवी ही गोमेषादिको सुस्थ रखती हैं। अहीर लोग भी इनकी पूजा करते हैं।

प्रभाकर (सं० पु०) प्रभां करोतीति कृ (दिवाविभानिशाप्रभेति। पा ३।२।२१) इति ट। १ सूर्य। २ अग्नि। ३ चन्द्र। ४ अर्कवृक्ष, मदारका वृक्ष। ५ समुद्र। ६ अष्टममन्वन्तरीय देवगणभेद, मार्कण्डेयपुराणके अनुसार आठवें मन्वन्तरके देवताओंके देवता। ७ अत्रिवंशीय मुनिविशेष। ८ नागभेद, एक नागका नाम। ९ मीमांसकभेद। दर्शनशास्त्र आदिमें इनका मत 'प्रभाकर मत' कहलाता है। ये गुरुरूपमें प्रसिद्ध थे। १० कुशद्वीपस्थितवर्षभेद, मत्स्यपुराणके अनुसार कुशद्वीपके एक वर्षका नाम।

प्रभाकर—१ दाक्षिणात्यप्रदेशके एक सामन्त राजा। इनके पृथिवीमूल नामक एक पुत्र था। पृथिवीमूल देखो।

२ तन्त्रग्रन्थके प्रणेता। ३ काशीतत्त्वदीपिका और गयापद्धतिदीपिकाके रचयिता। ४ कृष्णविलासकाव्यके रचयिता। ५ धर्मसारके प्रणेता। ६ भूधरके पुत्र। इन्होंने १६१७ ई०में गीतराघवकी रचना की। ७ अलङ्काररहस्यके प्रणेता, माधवके पुत्र। ८ माधवभट्टके पुत्र और रामेश्वर भट्टके पौत्र। ये विश्वनाथ और रघुनाथके

भ्राता तथा उनके छात्र थे। एकावलीप्रकाश कुमार सम्भवटीका, चूर्णिका नामक वासवदत्ताटीका, रासप्रदीप (१५८३), लघुसप्तशतिका स्तव (१६२६) विवाह पटल और शास्त्रदीपिका नाम ग्रन्थ इन्हींके बनाये हुए हैं। १५६४ ई०में इनका जन्म हुआ।

प्रभाकरगुरु—वृहतीमीमांसासूत्रभाष्यके रचयिता, शालिकनाथके गुरु। विदग्धमुखमण्डनमें इनका नाम आया है।

प्रभाकरदत्त—एक संस्कृत कवि।

प्रभाकरदेव—१ एक संस्कृत कवि। २ एक अभिधानके प्रणेता।

प्रभाकर दैवज्ञ—गोलप्रवर और वाक्पुष्पमाला नामक केशवकृत गोलप्रवरनिर्णयके टीका-रचयिता।

प्रभाकरनन्दन—एक संस्कृत कवि।

प्रभाकरभट्ट—१ ख्याननामा पण्डित। २ पयोग्रहसमर्थन प्रकारके रचयिता वासुदेवके पिता। ३ औचित्यविचारचर्चाके क्षेमेन्द्र-उद्धृत एक कवि। ४ न्यायविवेक नामक मीमांसा-ग्रन्थके प्रणेता। ५ प्रभाकराह्निकप्रणेता।

प्रभाकरवर्द्धन—कन्नोजके वैश्यवंशीय एक राजा। थानेश्वरमें इनकी राजधानी थी। इनके पिताका नाम आदित्यवर्द्धन और माताका महासेनगुप्ता था। चीनपरिव्राजक यूएनचुयंगके वर्णनसे मालूम होता है, कि ये हर्षवर्द्धन और राज्यवर्द्धनके पिता थे। महाराज हर्षके सभाकवि बाणभट्टने हर्षचरितमें लिखा है, कि श्रीकण्ठराज्यके पुष्पभूति (पुष्यभूति) नामक एक अधिवासी इनके पूर्वपुरुष थे। इनका दूसरा नाम था प्रतापशील। गन्धार, हूण, सिन्धु, गुर्जर, लाट और मालव आदि राज्य इनके अधिकारभुक्त थे। इन्होंने यशोमतीका पाणिग्रहण किया, जिनके गर्भसे उक्त दो पुत्र और महादेवी (राज्यश्री) नामक एक कन्या उत्पन्न हुई। प्रभाकरने भण्डी नामक उच्चपदस्थ कर्मचारीके ऊपर दोनोंका शिक्षाभार सौंपा। मौखरिराज अवन्तिवर्माके पुत्र ग्रहवर्माके साथ राज्यश्रीका विवाह हुआ। आजमगढ़ जिलेके मधुवन ग्रामसे जो शिलालिपि पाई गई है उससे जाना जाता है, कि प्रबल पराक्रमशाली राजा-प्रभाकर सूर्यके उपासक थे। किन्तु उनकी स्त्री यशोमती सुगतकी भक्त और उनके चलाये हुए धर्ममतकी पक्षपातिनी थीं। प्रभाकरकी मृत्युके बाद उनके बड़े लड़के राज्यवर्द्धन गद्दी पर बैठे।

प्रभाकरमित्र—एक कवि।

प्रभाकरी—बोधिसत्त्वोंकी तृतीयावस्था। १ली अवस्थाका नाम प्रमुदिता, २रीका विमला और ३रीका प्रभाकरी है। इसी तीसरी अवस्थामें मानवहृदयकी वृत्तियाँ दृढ़बद्ध हो कर विश्वास वा भक्ति उत्पन्न करती है।

प्रभाकीट (सं० पु०) प्रभान्वितः कीटः मध्यपदलोपिकर्मधा०। खद्योत, जुगनू।

प्रभाग (सं० पु०) प्र-भज-घञ्। १ विभागका विभाग। २ भग्नांशका भग्नांश, भिन्नका भिन्न।

प्रभाचन्द्र—एक विख्यात पण्डित। जैनेन्द्रव्याकरणमें इनका उल्लेख है।

प्रभाचन्द्र—१ एक जैनधर्म-प्रवर्त्तक। दिगम्बर-पट्टावलीमें इन्हें नेमिचन्द्रके गुरु और लोकेन्द्रके शिष्य बतलाया है। २ पृथिवीचन्द्रके शिष्य। १३६० सम्वत्में इन्होंने हरिभद्रकृत जम्बुद्वीप-संग्रहिणीकी टीका लिखी है। ये कृष्णगच्छके अन्तर्भुक्त थे और १३६१ संवत्में इन्होंने धर्मशिक्षा देना आरम्भ किया।

प्रभाचन्द्रदेव—दिगम्बर पट्टावली वर्णित रत्नकीर्त्तिके शिष्य और पद्मनन्दिके गुरु। इन्होंने पूज्यपादीय शास्त्रकी एक टीका रची है। १३१० संवत्में ये विद्यमान थे।

प्रभाचन्द्रसूरि—प्रभावकचरित्रके रचयिता। १३३४ सम्वत्में इनकी लिखी हुई धर्मकुमारसाधुके शालिभद्रचरित्रकी एक पुस्तक पाई गई है।

प्रभाज (सं० पु०) प्र-भज-णिच्। विभागकारी।

प्रभाञ्जन (सं० पु०) शोभाञ्जन, सहजनका पेड़।

प्रभात (सं० क्ली०) प्रकर्षेण भातुं प्रवृत्तमिति प्र-भा-आदिकर्मणि क्त, वा प्रकृष्टं भातं दीप्तिरत्रेति। १ प्रातःकाल, सवेरा। पर्याय—प्रत्यूष, अहर्मुख, कल्य, उषा, प्रत्यूषा, दिनादि, निशान्त, व्युष्ट, प्रगे, प्राह्न, गोळ, गोसर्ग, उपस्, उषक, ऊषा, विभात।

शाक्तका मत है, कि प्रभातकाल यदि प्रतिदिन दुर्गाका स्मरण किया जाय, तो जिस प्रकार सूर्यके उदय होनेसे अन्धकार दूर होता है, उसी प्रकार आपद जाती रहती है। प्रभातकालमें आत्महितेच्छु व्यक्तियोंको वैद्य, पुरोहित, भर्त्ता और दैवज्ञके दर्शन करने चाहिये।

"वैद्यः पुरोहितो मन्त्री दैवज्ञोऽथ चतुर्थकः।
प्रभातकाले द्रष्टव्यो नित्यं स्वश्रियमिच्छता॥"
(राजवल्लभ)

प्रातःकृत्य शब्द देखो।

२ एक देवता जो सूर्य और प्रभासे उत्पन्न माना गया है।

प्रभाती (सं० स्त्री०) १ प्रत्यूष और प्रभास नामक वसुओंकी माता। २ एक प्रकारका गीत जो प्रातःकाल गाया जाता है। ३ दन्तधावन, दातुन।

प्रभातीर्थ (सं० क्ली०) शिवपुराणोक्त तीर्थभेद।

प्रभान (सं० क्ली०) प्र-भा-ल्युट्। ज्योति, दीप्ति।

प्रभानन्दसूरि—चन्द्रगच्छके एक जैनगुरु, देवभद्रके शिष्य और चन्द्रसूरि तथा विमलसूरिके गुरु।

प्रभानीय (सं० त्रि०) प्र-भा-अनीयर्। दीप्ति।

प्रभापन (सं० क्ली०) दीप्तिसम्पादन, उजाला करना।

प्रभापनीय (सं० त्रि०) प्रभापनयोग्य।

प्रभापाल (सं० पु०) बोधिसत्त्वभेद, एक बोधिसत्त्व।

प्रभाप्ररोह (सं० पु०) आलोकरश्मि।

प्रभामण्डल (सं० क्ली०) १ गोलाकार-रश्मि। २ दीप्ति-पुञ्ज।

प्रभामय (सं० त्रि०) दीप्तिमय।

प्रभामित्र—एक बौद्ध-सन्यासी। ये जातिके क्षत्रिय थे। मध्यभारत इनका जन्मस्थान था। ६२७ ई०में ये चीन-राज्य गये थे और ६३३ ई०को ६९ वर्षकी अवस्थामें पञ्चत्वको प्राप्त हुए।

प्रभारक (सं० पु०) नागभेद, एक नाग।

प्रभाव (सं० पु०) प्र-भू-घञ्। १ तेज, प्रताप, रोबदाब। २ सामर्थ्य, शक्ति। ३ विक्रम, महिमा। ४ शान्ति। ५ उद्भव, प्रादुर्भाव। ६ इतना मान या अधिकार कि जो बात चाहे कर या करा सके, साख या दबाव। ७ अन्तः-करणको किसी ओर प्रवृत्त करनेका गुण। ८ प्रवृत्ति पर होनेवाला फल या परिणाम, असर। ९ स्वारोचिष-मनुके एक पुत्र जो कलावतीके गर्भसे उत्पन्न हुए थे। १० प्रभाके गर्भसे उत्पन्न सूर्यके एक पुत्र। ११ सुग्रीवके एक मन्त्रीका नाम।

प्रभावक (सं० त्रि०) प्रभावशाली।

प्रभावज (सं० त्रि०) प्रभावात् जायते इति-जन-ड। १ शक्तिविशेष, एक प्रकारकी राजशक्ति जो कोष और दण्ड-के रूपमें व्यक्त होती है। २ एक प्रकारका रोग जो देवता, ऋषि, वृद्धादिके शाप वा ग्रहादिके हेरफेरसे उत्पन्न होता है। (त्रि०) ३ प्रभावजात, प्रभावसे उत्पन्न।

प्रभावता (सं० स्त्री०) प्रभावस्य भावः तल्-टाप्। प्रभावका भाव।

प्रभावत् (सं० त्रि०) प्रभा-अस्त्यस्येति प्रभा-मतुप् मस्य व। प्रभायुक्त।

प्रभावती (सं० स्त्री०) प्रभावत्-ङीप्। १ प्रभावविशिष्टा, वह स्त्री जिसका खूब रोबदाब हो। २ कुमारके एक अनुचर मातृगणका नाम। ३ भारतके अनुसार अङ्ग-देशके राजा चित्ररथकी रानी। ४ भारतके अनुसार सूर्य-की पत्नीका नाम। ५ तेरह अक्षरोंका एक छन्द जिसे रुचिरा कहते हैं। ६ शिवके एक गणकी वीणाका नाम। ७ प्रभाती नामका एक राग वा गीत। (त्रि०) ८ प्रभाव-शील।

प्रभावती—१ जनपदभेद। २ नदीविशेष। इस प्रभावती और वाङ्मतीके सङ्गमस्थल पर जयतीर्थ अवस्थित है।

प्रभावतीगुप्ता—वाकाटकवंशीया एक महारानी, महाराजा-धिराज देवगुप्तकी कन्या। इनका विवाह राजा २य रुद्र सेनसे हुआ था। इनके प्रवरसेन नामक एक पुत्र था।

प्रभावन (सं० त्रि०) क्षमताशाली, प्रभावशाली।

प्रभावना (सं० स्त्री०) उद्भावना, प्रकाश।

प्रभाव्यूह (सं० पु०) बौद्धशास्त्रोक्त देवताभेद।

प्रभाष (सं० पु०) प्रभाषते यः सः प्र-भाष-अच्। वसु-भेद, एक वसुका नाम।

प्रभाषण (सं० क्ली०) प्र-भाष-णिनि। प्रकृष्टरूपसे भाषण, अच्छी तरह कहना।

प्रभाषिन् (सं० त्रि०) प्र-भाष-णिनि। प्रकृष्टरूपसे कथन-शील, अच्छी तरह कहनेवाला।

प्रभास (सं० पु०) प्रभासते शोभत इति प्र-भास-अच्। १ सोमतीर्थ। यह तीर्थ अतिशय श्रेष्ठ है। इस तीर्थमें स्नान करनेसे अग्निष्टोम और अतिरात्र यज्ञका फल होता है। (भारत ३।८२।५६-५७) स्कन्दपुराणके प्रभासखण्ड-

में इस क्षेत्रमाहात्म्यका विस्तृत विवरण लिखा है। गुजरातमें सोमनाथका मन्दिर इसी तीर्थके अन्तर्गत था। अभी इसे सोमनाथ कहते हैं। सोमनाथ देखो। २ वसुभेद, एक वसुका नाम। ३ कुमारका एक अनुचर। ४ अष्टम मन्वन्तरका एक देवगण। ५ दीप्ति, ज्योति। ६ जैनगणाधिपभेद। (लि०) ७ पूर्णप्रभायुक्त।

प्रभासन (सं० क्ली०) दीप्ति, ज्योति।

प्रभास्वर (सं० लि०) दीप्तिशाली।

प्रभिद् (सं० लि०) प्र-भिद्-क्विप्। प्रकृष्टरूपसे भेदकारक।

प्रभिन्न (सं० पु०) प्र-भिद्-क्त। १ मदमत्त हस्ती, मतवाला हाथी। पर्याय—गर्जित, मत्त, भ्रान्त, मदकल। (लि०) २ पूर्ण भेदयुक्त।

प्रभु (सं० पु०) प्रभवतीति प्र-भु-डु। १ विष्णु। २ शिव। ३ पारद, पारा। ४ शब्द, आवाज। ५ अधिपति, नायक। जो अनुग्रह या निग्रह करनेमें समर्थ हो उन्हें प्रभु कहते हैं। पर्याय—स्वामी, ईश्वर, पति, ईशित, अधिभू, नायक, नेता, परिवृढ़, अधिप, पालक। ६ वम्बईप्रान्तके कायस्थोंकी उपाधि। कायस्थ और पत्तनीप्रभु देखो। ७ स्वामी, मालिक। ८ अष्टम मन्वन्तरीय देवगणभेद। (लि०) ९ नित्य। १० शक्त। ११ श्रेष्ठ।

प्रभुता (सं० स्त्री०) प्रभोर्भावः तल्-टाप्। १ महत्त्व, बड़ाई। २ शासनाधिकार, हुकूमत। ३ वैभव। ४ मालिकपन, साहिबी।

प्रभुत्व (सं० पु०) प्रभुता देखो।

प्रभुत्वाक्षेप (सं० पु०) अर्थालङ्कारभेद। इसका लक्षण—यदि कोई स्वाधीनपतिका नायिका नायकके विदेश आदि जानेके विषयमें कोई विघ्नजनक विशिष्ट कारण न दिखाकर केवल अपने प्रभुत्वाभिमानसे ही नायकको रुद्ध कर रखे अर्थात् नायकको जो जानेसे रोके, तो वहां यह अलङ्कार होता है। जैसे कोई नायिका अपने नायकसे कहती है—'हे प्रिय! सचमुच विदेश जानेसे तुम काफी धन उपार्जन कर सकोगे। जाते समय राहमें कोई कष्ट भी न होगा। इधर मुझ पर भी कोई विपद् पड़नेकी सम्भावना नहीं, पर हे प्राणनाथ! मैं अनुरोध करती हूं, कि विदेश मत जाओ।'

यहां पर नायकके विदेश जानेके प्रति किसी प्रकारका विघ्नजनक हेतु नहीं रहने पर भी उस विषयमें केवल नायिकाके प्रभुत्वसे ही नायकका जाना रुक सकता है, इस कारण यह अलङ्कार हुआ।

प्रभुदेव (सं० पु०) योगशास्त्रके प्रवर्त्तक ऋषिभेद।

प्रभुभक्त (सं० पु०) प्रभोर्भक्त। १ उत्तम घोटक, बढ़िया घोड़ा। (लि०) २ प्रभुभक्तिपरायण, नमकहलाल। ३ कुलीन।

प्रभूत (सं० लि०) प्र-भू-क्त। १ प्रचुर, बहुत अधिक। २ उद्गत, निकला हुआ। ३ भूत, जो अच्छी तरह हो चुका हो। ४ उन्नत, बढ़ा हुआ। (पु०) ५ पञ्चभूत, तत्त्व।

प्रभूतक (सं० लि०) प्रभूतः विद्यतेऽस्य प्रभूतमत्वर्थे (गोषदादिभ्यो वुन्। पा ५।२।६२ इति वुन्। प्रभूतयुक्त, बलवान्।

प्रभूतत्व (सं० क्ली०) प्रभूतस्य भावः त्व। प्रचुरता, प्रभूतता।

प्रभूततीक्ष्णदुग्धा (सं० स्त्री०) राजिका, लाल सरसों।

प्रभूतरत्न (सं० पु०) १ बुद्धभेद। (लि०) २ बहुधनयुक्त।

प्रभूति (सं० लि०) प्रभु भावे क्तिन्। १ उत्पत्ति। २ शक्ति। ३ प्रचुरता, अधिकता।

प्रभूदयाल कायस्थ—अजयगढ़के रहनेवाले एक साधारण ग्रन्थकार। इनका जन्म संवत् १९१५में हुआ था। इन्होंने "ज्ञान प्रकाश' नामक ग्रन्थकी रचना की थी।

प्रभूवन् (सं० लि०) प्र-भू-क्वनिप्। सामर्थ्ययुक्त, बलवान्।

प्रभुवसु (सं० लि०) प्रभूधनशाली इन्द्र।

प्रभूष्णु (सं० लि०) प्रभवतीति प्र-भू (ग्लाजिस्थश्च ग्स्नु। पा ३।२।१३९) इति ग्स्नु। १ क्षम, समर्थ। २ शक्त, योग्य। ३ प्रभाशील।

प्रभृति (सं० अव्य०) प्र-भृ-क्तिच्। १ इत्यादि, आदि। वगैरह। (स्त्री०) २ प्रकृष्ट आयोजन।

प्रभृथ (सं० लि०) प्रभृ-बाहुं थक्। प्रकृष्टभरण।

प्रभेद (सं० पु०) प्र-भिद्-घञ्। १ भेद, विभिन्नता। पर्याय—प्रकार, विशेष, भिदा, अन्तर। २ स्फोटन, फोड़ कर निकलना।

प्रभेदक (सं० त्रि०) १ प्रकृष्टरूपसे भेदक। २ विभागकारी।

प्रभेदन (सं० क्ली०) १ प्रकृष्टरूपसे भेदन। (त्रि०) २ प्रभेदक।

प्रभेदनी (सं० स्त्री०) वह अस्त्र जिससे छेद किया जाय।

प्रभेदिका (सं० स्त्री०) १ वेधन अस्त्रविशेष, वेधने या छेदनेका अस्त्र। २ भेदकारिणी, छेद करनेवाली।

प्रभेश्वर (सं० पु०) शिवपुराणोक्त तीर्थविशेष।

प्रभ्रंश (सं० पु०) प्र-भ्रंश-अच्। भ्रष्ट होना, विच्छिन्न होना।

प्रभ्रंशथु (सं० पु०) सुश्रुतोक्त नासागत रोगभेद, पीनस रोग। अधिक तीक्ष्ण और चरपरे पदार्थ सूंघने, सूर्यकी ओर देखने और नाकमें अधिक बत्ती आदि ठूंसनेसे उसके भीतरका मर्मस्थान दूषित हो जाता है और अधिक छींकें आने लगती हैं। इसको क्षवथु कहते हैं। पीछे जब मूर्द्धि्ण सञ्चित, गाढ़ा, विदग्ध लवणविशिष्ट कफ पित्तसे तापित हो कर नाक हो कर गिरता है, तब उसे प्रभ्रंशथु रोग कहते हैं। (सुश्रुत निदानस्थान ३२ अ०)

प्रभ्रंशिन् (सं० त्रि०) प्रभ्रंश अस्त्यर्थे इनि। प्रभ्रंशथु।

प्रभ्रंशुक (सं० त्रि०) प्रभ्रंशशील, गिराने या अलग करनेवाला।

प्रभ्रष्ट (सं० त्रि०) प्रभ्रन्श-क। १ भ्रंशयुक्त, गिरा हुआ। २ टूटा हुआ।

प्रभ्रष्टक (सं० पु०) शिखावलम्बिनी माला, सिरसे लटकती हुई माला।

प्रमंहिष्ठीय (सं० क्ली०) साममेद।

प्रमगन्द (सं० पु०) १ वार्द्धुषिक, सूदखोर। २ राजभेद, एक वेदोक्त राजाका नाम।

प्रमङ्गन (सं० क्ली०) अग्रगामी, अगुआ।

प्रमणस् (सं० त्रि०) प्रकृष्टं मनो यस्य, संज्ञात्वे णत्वं अन्यत्र अणत्वं। १ हर्षयुक्त, प्रसन्न। २ सावधान, होशियार। ३ दयालु, मेहरबान।

प्रमण्डल (सं० पु० क्ली०) चक्रनेमि, पहियेका धुरा।

प्रमतक (सं० पु०) प्राचीन ऋषिभेद।

प्रमति (सं० त्रि०) प्रकृष्टा मतिर्यस्य। १ प्रकृष्टमति युक्त, उत्तम बुद्धिवाला। २ प्रतीचीश्वर सुनय राजाके पुरोहित कश्यपवंशीय ऋषिभेद। ३ च्यवन ऋषिके एक पुत्रका नाम। ४ गृत्समदऋषिवंशीय वागिन्द्र ऋषिके पुत्र ऋषिभेद। ५ नृगके एक पुत्रका नाम। ६ उसी वंशके वत्सप्रीके एक पुत्रका नाम।

प्रमत्त (सं० त्रि०) प्रमाद्यति स्मेति प्र-मद-गत्यर्थे क्त। तस्य णत्वा-भावः। १ उन्मत्त, मतवाला। २ विक्षिप्त, पागल। ३ जिसकी बुद्धि ठिकाने न हो, जो सावधान या सचेत न हो। ४ सन्ध्याविहीन, जो सन्ध्यादि नहीं करता हो। (पु०) ५ भास पक्षी। ६ काकविशेष, एक प्रकारका कौवा। ७ लाङ्गलीवृक्ष।

प्रमत्तगीत (सं० क्ली० प्रमत्तेन गीतं। प्रमत्त कर्त्तृक गीत, वह गान जिसे पगला आदमी गाता हो।

प्रमत्तता (सं० स्त्री०) १ मस्ती। २ पागलपन।

प्रमत्तवत् (सं० त्रि०) प्रमत्त-अस्त्यर्थे मतुप् मस्य वः। प्रमादयुक्त, बावला।

प्रमथ (सं० पु०) प्रमथतीति प्र-मथ-अच्। १ घोटक, घोड़ा। २ शिवके पारिषद। इनकी संख्या ३६ करोड़ बताई गई है।

"षट्त्रिंशत्तु सहस्राणि प्रमथा द्विजसत्तमाः।
तत्रैकत्र सहस्राणि भागे षोड़श संस्थिता॥" इत्यादि
(कालिकापु० २६ अ०)

कालिकापुराणमें इसका विषय इस प्रकार लिखा है— महादेवके मुखके फेनसे प्रमथोंकी उत्पत्ति हुई है। जब ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर ये तीनों मिल कर फिरसे जगत्सृष्टि विषय पर विचार कर रहे थे, उसी समय चार भागोंमें विभक्त छह करोड़ प्रमथगण आ कर महादेवकी अर्चना करने लगे। इनमेंसे एक भागमें नानारूपधारी जटा और अर्द्धचन्द्रविशिष्ट १३ हजार प्रमथ थे। ये सबके सब भोगविमुख, ध्यानपरायण, योगी और मदमात्सर्यादि रहित थे। कभी भी किसीसे कुछ मांगते न थे। स्रक्चन्दनादि उपभोग्य विषयमें उनका अनुराग नहीं था। स्त्रीपुत्रादि संसारी सुखकी उन्हें जरा भी चाह न थी। योगशिक्षाके लिये सर्वदा ध्यानपरायण हो वे महादेवको चारों ओरसे घेरे रहते थे।

एतद्भिन्न प्रमथगण कामुक और महादेवको क्रीड़ाविषयमें सहायता करते हैं। ये सब प्रमथगण विचित्र

आभरणोंसे अलंकृत, जटाजूट और अर्द्ध चन्द्रविशिष्ट, शिवकी तरह शुभवर्ण वृषारूढ़, उमाकी तरह सुन्दरी कामोनियोंसे सेवित, विचित्रमाल्य द्वारा विभूषित हैं, इस प्रकार नाना प्रकारके मनोहर वेशोंमें प्रमथगण उमाके साथ क्रीड़ापरायण महादेवका अनुगमन करते हैं। ये सब महादेवकी तरह अर्द्ध अङ्गमें गौरीका रूप धारण किये हुए हैं। महादेव पार्वतीके साथ जब सुखविलासादि करते हैं, उस समय ये महादेवके द्वार-देशकी रक्षा करते हैं। प्रतिदिन जिस समय महादेव आकाशपथसे विचरण करते हैं, उक्त प्रमथगण उस समय उनके पीछे पीछे चलते हैं तथा जिस समय वे ध्यानमें रहते हैं उस समय ये उनकी परिचर्या करते हैं। ये प्रमथगण मायावी हैं।

कुछ प्रमथगण युद्धस्थानमें जा कर शत्रुका संहार करते हैं, ऐसे प्रमथोंकी संख्या ६ करोड़ है। गायक प्रमथगण मृदङ्ग पणव आदि वाद्योंके साथ मधुरस्वरसे गान करके महादेवके समीप नृत्य करते हैं। तीन कोटि प्रमथ नाना रूप धारण कर महादेवके पीछे पीछे चलते हैं। सर्वशास्त्रार्थविदु वलवान् प्रमथगण मायावलसे सभी कार्य कर सकते हैं। अधिक क्या, अणिमादि ऐश्वर्यशाली प्रमथगण मुहूर्त्त भरमें तीनों लोकका परिक्रमण कर आते हैं। रुद्र नामक अन्य प्रमथगण जटा और अर्द्ध चन्द्र द्वारा भूषित हो सुरेन्द्रके आदेशसे हमेशा स्वर्गमें रहते हैं। एक कोटि प्रवलपराक्रम प्रमथ निरन्तर महादेवकी सेवा किया करते हैं, जो सब प्रमथ पापियोंको अपनी महिमासे विस्मयान्वित करके धार्मिकोंका प्रतिपालन और उनका विस्मय दूर करते, वे वराहगणको निधन और महादेवकी सेवा करने के लिये उत्पन्न हुए थे। महादेवने वराह नरसिंह और हरिको देख कुछ काल तक चिन्ता करके जो शब्द किया था, उसीसे इन सबोंकी उत्पत्ति हुई थी। इसी कारण ये वहुरूपी हुए। महावलवान् प्रमथगण यद्यपि क्रूर कार्य नहीं करते, तो भी उनकी आकृति ही ऐसी भयङ्कर है, कि सब कोई भय खाते हैं। पर्वतप्रान्त पर जो फल, फूल, पत्र, जल आदि चढ़ाये जाते, वही इनका खाद्य है। कभी कभी ये सब महादेवका भोजन भी खा लिया करते हैं। प्रमथगण चैत्रमासकी चतुर्दशी भिन्न सभी तिथियोंमें आमिष भोजन करते हैं। (कालिकापु० ३१ अ०)

३ धृतराष्ट्रके एक पुत्रका नाम।

प्रमथन (सं० क्ली०) प्र-मथ भावे ल्युट्। १ वध, हत्या। २ क्लेशन, यन्त्रणा देना। ३ विलोड़न, मथना। ४ उन्मूलन, जड़से उखाड़ना। ५ मर्दन, रौंदना। ६ त्याग, छोड़ना। ७ परिभव, अपमान, तिरष्कार। (त्रि०) ८ प्रमाथक।

प्रमथनाथ (सं० पु०) महादेव, शिव।

प्रमथा (सं० स्त्री०) प्रमथति त्रिदोषानिति-प्र-मथ-अच्। १ हरीतकी, हड़। यह त्रिदोष-नाशक है, इसीसे इसका नाम प्रमथा पड़ा। २ पीड़ा, तकलीफ।

प्रमथाधिप (सं० पु०) प्रमथानां अधिपः। महादेव, शिव।

प्रमथालय (सं० पु०) नरकभेद।

प्रमथित (सं० क्ली०) प्रकर्षेण मथितं। १ निर्जल तक्र, मट्ठा जिसमें ऊपरसे पानी न मिला हो। २ नवनीत, मक्खन। (त्रि०, ३ प्रकर्षरूपसे मथित, खूब मथा हुआ।

प्रमद् (सं० स्त्री०) १ ज्योति। २ इच्छा, प्रवृत्ति।

प्रमद (सं० पु०) प्र-मद-(प्रमदसम्मदौ हर्षे। पा ३।३।६८) इति अप्। १ हर्ष, आनन्द। प्रमाद्यत्यनेनेति प्र-मद करणे अप्। २ धस्तूरफल, धतूरेका फल, फूल। दानवविशेष। ४ वशिष्ठके एक पुत्रका नाम। ये उत्तम मन्वन्तर में सप्तर्षिके मध्य एक थे। ५ मत्तता, मतवालापन (त्रि०)६ मत्त, मतवाला।

प्रमदक (सं० पु०) १ परलोकसत्तावादी नास्तिकभेद। जो सब नास्तिक परलोककी सत्ता स्वीकार नहीं करते, उनका कहना है, कि इहलोकके अलावा और कोई लोक है ही नहीं। प्र द स्वार्थे कन्। २ प्रमद देखो।

प्रमदकानन (सं० क्ली०) प्रमदानां काननं (ङ्यापो. छन्दसोर्वहुलम्। पा ६।३।६३) इति ह्रस्वः वा प्रमदाय हर्षाय यत् काननं। प्रमदावन, राजाओंके अन्तःपुरोचित उद्यान।

प्रमदवन (सं० क्ली०) प्रमदानां वनं, ङ्यापोरिति ह्रस्वः। प्रमोदकानन, आनन्दकानन।

प्रमदा (सं० स्त्री०) प्रमदयति पुरुषमिति प्र-मद-हर्षे-णिच्-अच्-वा प्रमदो हर्षोऽस्त्यस्या इति अच्-टाप्। १ उत्तमास्त्री, सुन्दरी स्त्री। २ प्रियंगु, मालकंगनी। ३ चतुर्दशाक्षरपादक वृत्तिविशेष। इसके प्रत्येक चरणमें १४ अक्षर रहते हैं।

प्रमदाकानन ( सं० क्ली० ) प्रमदानां काननं। प्रमदवन।

प्रमदावन ( सं० क्ली० ) प्रमदानां वनं। प्रमद्वन।

प्रमदितव्य ( सं० क्ली० ) प्र-मद-तव्य। उपेक्षायोग्य।

प्रमद्वरा ( सं० स्त्री० ) शुनककी माता, रुरुकी भार्या। गन्धर्वराज विश्वावसु और मेनका अप्सरासे इसका जन्म हुआ था। स्थूलकेश मुनि इसका लालन पालन करते थे। मुनिने प्रमति मुनिके पुत्र रुरुके साथ इसका विवाह कर दिया। ( भारत १।८ अ० )

प्रमनस् (सं० त्रि०) प्रकृष्टं मनो यस्य। हर्षयुक्त, प्रसन्न।

प्रमना ( हिं० वि० ) प्रमनस् देखो।

प्रमन्थ ( सं० पु० ) अग्न्युत्पादक काष्ठभेद। किसी किसी पुराविद्का विश्वास है, कि यही शब्द रूपकभावमें ग्रीकलोगोंके निकट Prometheus नामसे वर्णित हुआ है। अग्नि देखो।

प्रमन्थु ( सं० पु० ) प्रियव्रतवंशीय वीरव्रतके एक पुत्र, मन्थूके कनिष्ठ भ्राता। ( भागवत ५।१५।१५ )

प्रमन्द ( सं० पु० ) सुगन्धयुक्त वृक्षभेद।

प्रमन्दनी ( सं० स्त्री० ) सुगन्धयुक्त वृक्षभेद।

प्रमन्यु ( सं० त्रि० ) प्रकृष्टं मन्युर्यस्य। १ अतिशय क्रोधयुक्त, वहुत गुस्सावर। पु०) २ अति क्रोध, वहुत गुस्सा।

प्रमय ( सं० पु० ) प्र-मी-वधे भावे-अच्। वध, हिंसा।

प्रमयु ( सं० त्रि० ) प्र-मी-वधे कर्त्तरि उन्। हिंसक, मारनेवाला।

प्रमर ( सं० पु० ) प्रकृष्टरूपसे मारयिता, वह जो उत्तमरूपसे शत्रुका दमन करता हो।

प्रमरण ( सं० क्लो० ) प्रकृष्टरूपसे मर्दन, अच्छी तरह दमन करना।

प्रमर्दक ( सं० त्रि० ) प्र-मृद्-ण्वुल्। प्रकृष्टरूपसे मर्दक।

प्रमर्दन ( सं० त्रि० ) प्रमृद्नाति प्र-मृद्-ल्यु। १ प्रकृष्टरूपसे मर्दक, खूब मर्दन करनेवाला। (पु०) २ दैत्यविशेष, एक असुरका नाम। ३ विष्णु समस्त जगत्का मर्दन करते हैं, इसीसे उन्हें प्रमर्दन कहते हैं। ३ प्रकृष्टरूपसे मर्दन, अच्छी तरह मलना दलना। ४ खूब कुचलना, रौंदना। ५ दमन करना, नष्ट करना।

प्रमर्दितृ ( सं० त्रि० ) प्रमर्दनकर्त्ता, मर्दन करनेवाला।

प्रमर्दिन् ( सं० त्रि० ) प्रकृष्टरूपसे मर्दनशील, अच्छी तरह दलन करनेवाला।

प्रमहस् ( सं० त्रि० ) प्रकृष्टं महः तेजः यस्य। प्रकृष्ट तेजस्वी, प्रभावशाली।

प्रमा ( सं० स्त्री० ) प्रमीयते इति प्र-माङ् माने ( आतश्चोप सर्गे। पा ३।३।१०६ ) इति अङ् टाप्। १ यथार्थज्ञान, शुद्धबोध।

नैयायिकोंके मतसे अर्थविज्ञानका नाम प्रमा है। 'यत् अर्थविज्ञानं सा प्रमा' ( वात्स्यायन ) जिससे अर्थका विज्ञान अर्थात् सम्यक् बोध हो, उसे प्रमा कहते हैं। जिसमें जो है, उसमें उसके अनुभवका नाम प्रमा है। 'यत्र यदस्ति तत्र तस्यानुभवः' 'तद्वति तत्प्रकारको ज्ञा।' ( वात्स्या ) जहां जैसी वात है, वहां उस प्रकारके ज्ञानका नाम प्रमा है। इन सब वचनोंका स्थूल तात्पर्य यह है, कि भ्रम भिन्न ज्ञानका नाम प्रमा है। जिस ज्ञानमें किसी प्रकारका भ्रमप्रमाद नहीं है, वही प्रमापदवाच्य है। भ्रमप्रमादादि दोष दिखाई देनेसे अप्रमा और भ्रमशून्य होनेसे ही प्रमा होगी।

जिसमें जो गुण और दोष है, उसे उसी गुण और दोषका जाननेका नाम यथार्थ ज्ञान वा प्रमा है। जैसे ज्ञानी व्यक्तिको पण्डित और अन्धेको अन्धा जानना। जिसमें जो गुण और दोष नहीं है, उसे उसी गुण या दोषका जाननेका अयथार्थ ज्ञान वा अप्रमा कहते हैं। जैसे पण्डितको मूर्ख और रज्जूको सर्पके जैसा जानना। विशेष विवरण प्रमाण शब्दमें देखो। २ नींव। ३ माप।

प्रमाण ( सं० क्ली० ) प्रमीयते विश्वमनेनेति प्र-मा-ल्युट्। १ विष्णु। २ नित्य। ३ मर्यादा, थाप, साख। ४ शास्त्र। ५ एक अलङ्कार। इसमें आठ प्रमाणोंमेंसे किसी एकका कथन होता है। ६ सत्यता, सचाई। ७ निश्चय, यकीन। ८ प्रामाणिक वात या वस्तु, आदरकी चीज। ९ इयत्ता, हद। १० मूलधन। ११ प्रमाणपत्र, आदेशपत्र। १२ वह कारण वा मुख्य हेतु जिससे ज्ञान हो, वह वात जिससे कोई दूसरी वात सिद्ध हो, प्रमा, सबूत।

सभी दर्शनशास्त्रमें प्रमाणका विषय आलोचित हुआ है। अति संक्षिप्तभावमें उसका विषय यहां लिखा जाता है।

सांख्यदर्शनमें कपिलने जो प्रमाणका सूत्र लिखा है, वह यों है—"द्वयोरेकतरस्य वाप्य सन्निकृष्टार्थपरिच्छित्तिः प्रमा तत्साधकं तत्त्रिविधं प्रमाणम्।" वस्तु जब तक समझमें नहीं आती है, तब तक वह असन्निकृष्ट या असम्बन्ध रहती है। असन्निकृष्ट वस्तु इन्द्रियादि द्वारा सन्निकृष्ट अर्थात् बुद्धयारूढ़ होनेसे जो उस वस्तुका परिच्छेद, इयत्ताका धारण या स्वरूपनिश्चय होता है, वही परिच्छेद, वा अवधारण प्रमा कहलाता है। प्रमा प्रमातृपुरुष अथवा बुद्धिका धर्म है। जो उस वस्तुनिश्चयकारिणी प्रमाका साक्षात्कारक अर्थात् जनक है, उसीको प्रमाण कहते हैं।

वस्तु जब तक इन्द्रियके साथ संयुक्त नहीं होती, तब तक वह असन्निकृष्ट रहती है। पीछे वह असन्निकृष्ट वस्तु सन्निकृष्ट अर्थात् इन्द्रियसंयुक्त हो कर अथवा पुरुषके निकट परिच्छेद पाती है; अर्थात् वह एतद्रूप और अमुक इत्याकारमें अवधृत होती है। वह अध्यवसाय वा बुद्धिका विकाश विशेष प्रमा नामसे प्रसिद्ध है।

उक्त प्रकारका प्रमा-ज्ञान साक्षात् सम्बन्धमें जिसके द्वारा उत्पन्न होता है, उसका नाम प्रमाण है। अधिक कहना क्या, प्रमाण द्वारा ही वस्तुकी परीक्षा सिद्ध होती है। अब प्रश्न हो सकता है, कि प्रमाण कितने प्रकारका है, एक है वा अनेक? इसके उत्तरमें यही कहा जा सकता है, कि जब वस्तु नाना प्रकारकी है और उनकी अवस्था भी अनेक है—अतीतावस्था, अनागतावस्था और वर्त्तमानावस्था, तब स्थूल, सूक्ष्म, दृश्यादृश्य पदार्थ परिपूर्ण बहुगुणयुक्त जगत्‌की परीक्षाके लिये जो एकमात्र प्रमाण रहेगा सो असम्भव है। जगत्‌की कोई भी वस्तु अखण्ड दण्डायमान नहीं है, परीक्षासाधक पदार्थ एक होनेसे जिस समयमें परीक्षितव्य वर्त्तमान है, उस समयमें परीक्षासाधक सामग्री रह भी सकती है या नहीं भी रह सकती है और जिस समयमें परीक्षासाधक प्रमाण विद्यमान है, उस समय परीक्षितव्य वस्तु नहीं भी रह सकती है। इस प्रकार होनेसे परीक्षा अप्रतिष्ठित होती है। अप्रतिष्ठितत्व दोषपरिहारके लिये एक ऐसा पदार्थ स्वीकार्य है, जो तीनोंकालमें अवस्थायी है। प्रमाणके एक होनेसे त्रैकालिक परीक्षा सिद्ध नहीं होती। सुतरां वर्त्तमान परीक्षाके लिये जिस प्रकार सर्वसम्मत प्रत्यक्ष उपस्थित है, उसी प्रकार अतीत और अनागत परीक्षाके लिये प्रमाणान्तरका रहना आवश्यक है। परीक्षाकार्यको जगदन्तःपाती स्वीकार करना होगा, नहीं करनेसे जगत्‌की असम्पूर्णताकी आपत्ति होती है। अतः यह कल्पना या स्वीकार करना उचित है, कि जगत्‌की अवस्था और पदार्थ जिस प्रकार अनेक है, उसी प्रकार तद्ग्राहक प्रमाण भी अनेक है।

प्रमाणकी संख्या कितनी है, इसमें बहुतोंका मतभेद देखा जाता है। कोई एक, कोई दो, कोई तीन, कोई चार, कोई पांच और कोई छः प्रमाण स्वीकार करते हैं। वेदान्तकारिकामें इस प्रमाणके मतभेदविषयमें ऐसा लिखा है—

"प्रत्यक्षमेकं चार्वाकाः कणादसुगतौ पुनः।
अनुमानञ्च तच्चापि सांख्याः शब्दञ्च ते उभे॥
न्यायैकदेशिनोऽप्येवमुपमानञ्च केवलम्।
अर्थापत्त्या सहैतानि चत्वार्य्याहुः प्रभाकराः॥
अभावषष्ठान्येतानि भट्टावेदान्तिनस्तथा।
सम्भवैतिह्ययुक्तानि इति पौराणिका जगुः॥"

(वेदान्तका०)

न्यायदर्शनमें प्रमाणका विषय सविस्तार लिखा है। महर्षि गौतमने स्वप्रणीत गौतमसूत्रमें जो सोलह पदार्थोंको स्वीकार किया है, उसके आरम्भमें ही प्रमाण शब्दका उल्लेख देखा जाता है। कारण, प्रमाण द्वारा सभी पदार्थ स्थिर किये जाते हैं। यही कारण है, कि उन्होंने पहले प्रमाण शब्दका ही उल्लेख किया है।

महर्षि गौतमने चार प्रकारका प्रमाण माना है। 'प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दाः प्रमाणानि" (गौतमसू० १।१।३) प्रमाण शब्द प्र+मा+ल्युट् प्र-उपसर्ग, मा-धातु और ल्युट् प्रत्यय द्वारा निष्पन्न हुआ है। प्र-उपसर्गके साथ मा-धातुका अर्थ यथार्थज्ञान और ल्युट् प्रत्ययका अर्थ करण है। तीनों मिल कर प्रमितिके कारणका बोध करता है, इसीसे इसको प्रमाण कहते हैं।

कार्यमात्र ही कर्त्ता है और वह करणकी अपेक्षा करता है। कर्त्ता और करणके नहीं रहनेसे कोई भी कार्य नहीं

हो सकता। वस्त्रादि कार्यका कर्त्ता तन्तुवाय है और तुरी आदि उसका करण है। इसी प्रकार ज्ञान भी जब एक कार्य है, तब उसके कर्त्ता और करण अवश्य है। जिसके यत्नसे कार्य होता है, उसे कर्त्ता कहते हैं। जिसके व्यापारके बाद ही कार्य उत्पन्न होता है, उसका नाम करण है। आत्माके यत्नसे ज्ञान पैदा होता है, इसीसे ज्ञानका कर्त्ता आत्मा है। इन्द्रिय और व्याप्तिज्ञानादि आदिके व्यापारके बाद ज्ञान उत्पन्न होता है, इसीसे इन्द्रिय और व्याप्तिज्ञानादि ज्ञानके करण हैं। उस ज्ञानका करण ही प्रमाण है। यह प्रमाण चार प्रकारका है,—प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द। प्रत्यक्ष शब्दसे ज्ञानविशेषका और ज्ञानविशेषसे करणका भी बोध होता है।

प्रत्यक्ष प्रमाणका विषय प्रत्यक्ष शब्दमें देखो।

अनुमान शब्द अनुमिति-करणका बोधक है। इस कारण अनुमितिका करण ही अनुमान प्रमाण है। अनु पश्चात्, मान अर्थात् ज्ञान, पश्चाद् ज्ञान ही अनुमान है। व्याप्य पदार्थ (धूमादि)-के दर्शनान्तर व्यापक पदार्थ (वह्नि प्रभृति)-के निश्चयको अनुमिति कहते हैं। जब किसी मकानमेंसे दूरसे धूआँ निकलते दिखाई देता है, तब उस मकानमें वह्नि है, ऐसा सबोंको प्रतीत होता है। नदीमें जलवृद्धि वा वेगकी अधिकता देखनेसे किसी देशमें अवश्य वृष्टि हुई है, ऐसा अनुमान किया जाता है। यहां पर उक्त वह्नि और वृष्टिका निश्चय किसी इन्द्रिय द्वारा उत्पन्न नहीं हुआ, पर व्याप्य धूमादि वा नदीवृद्धि और वेग देख कर ही यह ज्ञान उत्पन्न हुआ, इसीसे उक्त निश्चयको अनुमान कहते हैं। यहां पर धूम वह्निका व्याप्य और वह्नि धूमका व्यापक है। नदीवृद्धि और वेग वृष्टिका व्याप्य तथा वृष्टि नदीवृद्धि और वेगकी व्यापक है। जिस पदार्थके नहीं रहनेसे जिस वस्तुका अभाव रहता है, उस पदार्थकी व्याप्य उक्त वस्तु होती है। जैसे, वह्निके नहीं रहनेसे धूम कभी भी नहीं रह सकता, अतएव धूम वह्नि पदार्थका व्याप्य और धूमका व्यापक है। वृष्टि नहीं होनेसे नदीकी वृद्धि या जलका वेग कभी नहीं हो सकता, अतएव नदीवृद्धि वृष्टिकी व्याप्य और वृष्टि उसकी व्यापक है।

जो ज्ञान जिस पदार्थके बाद उत्पन्न होता है, वही पदार्थ उस ज्ञानका करण होता है। अमुक स्थानमें वह्नि है, यह ज्ञान धूम देखनेके बाद उत्पन्न होता है तथा नदीकी वृद्धि देखनेके बाद वृष्टि हुई है, ऐसा अनुमान किया जाता है। अतएव धूमदर्शनादि वह्न्यादिकी अनुमितिका करण हुआ है। इसी प्रकार उपमितिका करण उपमान और शब्दबोधका करण शब्दप्रमाण स्थिर करना होगा।

गौतमसूत्रमें अनुमानका लक्षण इस प्रकार निर्दिष्ट हुआ है,—

"अथ तत्पूर्वकं त्रिविधमनुमानं पूर्ववत् शेषवत् सामान्यतो दृष्टञ्च" (गौतमसू० १।१।५)

किसी व्याप्य पदार्थको देख कर अन्य किसी व्यापकका जो निश्चय होता है, उसे अनुमिति कहते हैं। अनुमितिस्थलमें पहले लिङ्गदर्शन, पीछे लिङ्गलिङ्गी अर्थात् हेतुसाध्यका सम्बन्धज्ञान वा व्याप्तिज्ञान, अन्तमें अप्रत्यक्ष अर्थ (साध्य)-का ज्ञान होता है। इसी साध्यका ज्ञान अनुमिति है। व्याप्तिज्ञान वा लिङ्गलिङ्गीका सम्बन्धदर्शन ही करण है, परामर्श अर्थात् साध्यव्याप्तियुक्त हेतुका पक्षवृत्तित्वज्ञान ही व्यापार है। लिङ्गलिङ्गीका सम्बन्ध अर्थात् व्याप्तिज्ञान करण होनेके कारण अनुमान है। क्योंकि, पहले लिङ्गदर्शन, पीछे व्याप्तिका ज्ञान वा स्मरण हुआ करता है। अनु अर्थात् पश्चात् या लिङ्गदर्शनके बाद मान अर्थात् लिङ्गलिङ्गीके सम्बन्ध-ज्ञान होनेका नाम ही अनुमान है। यह अनुमान प्रमाण प्रत्यक्षपूर्वक है। क्योंकि, लिङ्गका प्रत्यक्ष नहीं होनेसे लिङ्गलिङ्गीका सम्बन्ध स्मरण नहीं हो सकता। लिङ्गलिङ्गीका सम्बन्ध भी पहले प्रत्यक्ष हुआ है। कारण, अननुभूत विषयका स्मरण नहीं हो सकता। जिस व्यक्तिने महानस (रसोईघर)-में वह्नि और सहचार अर्थात् सहावस्थान प्रत्यक्ष किया है, कमशः पर्वत पर धूम दिखाई देनेसे उसीको वह्निधूमके सम्बन्ध वा व्याप्तिका स्मरण हो सकता है। जिस व्यक्तिने वह्नि और धूमके सामानाधिकरण्यका कभी भी अनुभव नहीं किया; उसके लिये वह्निधूमकी व्याप्तिका स्मरण बिलकुल असम्भव है। कहनेका तात्पर्य यह, कि अव्यवहित भावमें हो चाहे व्यवहित भावमें, अनुमानके मूलमें अवश्य ही प्रत्यक्ष रहेगा।

पहले ही कहा जा चुका है, कि व्याप्य पदार्थको देख कर अन्य किसी व्यापकका जो निश्चय होता है, वही अनुमिति है। किसी पदार्थको देखनेसे ही अन्य पदार्थका निश्चय होता है, सो नहीं। यदि ऐसा होता, तो गाय देखनेसे घोड़ेका और घट देखनेसे पटका निश्चय हो सकता था। इस कारण व्याप्य देखनेसे ही व्यापकका निश्चय होता है, यही अवधारण करना होगा। जैसे—धूम देखनेसे पर्वतका, गृहादिमें अग्नि तथा नदीवृद्धि देखनेसे वृष्टिका और पत्र देखनेसे लेखकका निर्णय होता है। यहां पर धूम वह्निका व्याप्य है। कारण, व्याप्तिविशिष्ट होनेके कारण ही उसका नाम व्याप्य पड़ा है। साध्यशून्यदेशमें अर्थात् साध्य जिस स्थान पर रहता है, उस स्थानमें नहीं रहनेको व्याप्ति कहते हैं। साध्य शब्द जिसकी अनुमिति होता है, उसका नाम पक्ष है। यहां पर वह्निवृष्टि प्रभृतिकी अनुमिति होती है, इसीसे वह्नि और वृष्ट्यादि साध्य है। वह्निशून्यदेशमें कभी धूम नहीं रहता अर्थात् वह्नि नहीं है, वहां धूमका असद्भाव है। इस कारण धूम वह्निका व्याप्य है। वृष्टि नहीं होनेसे नदी किसी तरह बढ़ नहीं सकती। जहां अधिक वृष्टि होती है, वहीं नदीकी वृद्धि है। इस कारण वृष्टिका व्याप्य नदीवृद्धि है, ऐसा जानना होगा। पर्वतादि पर वह्निव्याप्य धूमादिका दर्शन हो कर पीछे वह्निव्याप्य धूमविशिष्ट पर्वतादि और वृष्टिव्याप्य नदी वृद्धिविशिष्ट देशादिका निश्चय होता है। पीछे वह्निमान् पर्वतादि और नदीवृद्धिविशिष्ट देशादिरूप अनुमिति उत्पन्न होती है। इस प्रकार जिस वह्नि आदिका अनुमान होता है, उसका कारण जिस पदार्थका प्रत्यक्ष होता है, उसके साथ इन्द्रियका संयोग हुए विना नहीं होता। यहां पर्वतादि पर जो वह्निका निर्णय अथवा देशादिमें वृष्टिका निर्णय हैं, उसमें इन्द्रियका सम्बन्ध नहीं है तथा किसी वाक्य द्वारा भी उसका ज्ञान नहीं होता। इस कारण उसे शब्दप्रमाण भी नहीं कह सकते। अतः साध्यव्याप्य हेतुविशिष्ट पक्ष पर्वतादिरूप ज्ञान हो कर जो ज्ञान उत्पन्न होता है, उसीका नाम अनुमिति है।

यह अनुमान तीन प्रकारका है, पूर्ववत्, शेषवत् और सामान्यतोदृष्ट। इनमेंसे कारणहेतुक अनुमानका नाम पूर्ववत् है। यथा—मेघकी उन्नति देख कर शीघ्र वृष्टि होगी, इस प्रकार अनुमान तथा रोगविशेष देख कर मृत्यु सन्निकट है, ऐसा अनुमान है। यहां पर वृष्टिका कारण मेघकी उन्नति और मृत्युका कारण रोगविशेष है। ये दोनों हेतुज्ञापक होनेके कारण वह अनुमिति कारणलिङ्गक अनुमान हुई है।

कार्यहेतुक अनुमान अर्थात् कार्यको हेतु करके कारणकी जो अनुमिति होती है, उसके कारणको शेषवत् अनुमान कहते हैं। यथा—धूमादि देख कर अग्नि आदिकी अनुमिति और नदीका वेगाधिक्य देख कर अतीतवृष्टि अनुमिति।

जहां कार्य और कारण-भिन्नहेतुक जो अनुमान होता है, उसे सामान्यतोदृष्ट अनुमान कहते हैं। यथा—जन्यत्व देख कर विनाशित्वकी अनुमिति इत्यादि।

नव्य नैयायिकोंने, केवलान्वयि अनुमानका नाम पूर्ववत् अनुमान, केवलव्यतिरेकी अनुमानका नाम शेषवत् अनुमान और अन्वयव्यतिरेकी अनुमानका सामान्यतोदृष्ट अनुमान नाम स्थिर किया है।

जहां व्यतिरेक व्याप्ति न रह कर केवल अन्वयव्याप्तिज्ञान रहता है और उससे जो अनुमिति उत्पन्न होती है, उसके कारणको केवलान्वयी कहते हैं। अन्वयव्याप्तिज्ञान न रह कर व्यतिरेक व्याप्तिज्ञानके लिये जो अनुमिति होती है, उसका कारण केवलव्यतिरेकी है। दोनों व्याप्तिज्ञानसे जो अनुमिति उत्पन्न होती है उसका कारण अन्वयव्यतिरेकी है। व्याप्ति दो प्रकारकी है, अन्वयव्याप्ति और व्यतिरेकव्याप्ति। नव्य नैयायिकोंने ये सब विषय ले कर इतने सूक्ष्मभावमें विचार किया है, कि उसका समझना बहुत कठिन है।

पूर्ववत् अनुमान—कारण और कार्यके मध्य पहले कारणकी सत्ता रहती है। पीछे अर्थात् उत्तरकालमें उससे कार्यकी उत्पत्ति होती है। इस लिये पूर्व शब्दका अर्थ कारण और शेष शब्दका अर्थ कार्य है। अतएव जहां कारण द्वारा कार्यका अनुमान होता है, उसीका नाम पूर्ववत् है। यथा—मेघकी उन्नति देख कर वृष्टिका अनुमान। पूर्ववत् शब्द मत्वर्थप्रत्यय और वतिप्रत्यय दोनों प्रकारसे सिद्ध हो सकता है। मत्वर्थ-

प्रत्यय द्वारा सिद्ध होनेसे पूर्ववत् शब्दका अर्थ पूर्वयुक्त है। पूर्व शब्दका अर्थ कारण है। कारणयुक्त अनुमानका उदाहरण पहले ही दिखलाया जा चुका है। पूर्ववत् शब्द वतिप्रत्यय करके निष्पन्न होनेसे इसका अर्थ पूर्वतुल्य होता है। तदनुसार दूसरी तरहसे अनुमानका त्रैविध्य लिखा जाता है। जहां सम्बन्ध ग्रहणकालमें अर्थात् व्याप्तिज्ञानकालमें लिङ्गलिङ्गी वा साध्यसाधनका प्रत्यक्ष होता है, पीछे प्रत्यक्षपरिदृष्ट साधन द्वारा प्रत्यक्षदर्शनयोग्य साध्यका अनुमान होता है, वहां पूर्वदृष्टके तुल्यरूप साध्यका अनुमान होनेके कारण उसका पूर्ववत् नाम पड़ा है। पाकशालामें धूम और वह्निका सम्बन्ध वा व्याप्ति गृहीत हुई है। कालान्तरमें तथाविध अर्थात् महानसदृष्ट धूमके समान धूम देख कर पर्वतादि पर तथाविध वह्निका अनुमान होता है। जहां व्याप्तिग्रहणकालमें साध्य और साधन दोनोंका प्रत्यक्ष होता है, वहां तथाविध साधन द्वारा तथाविध साध्यका अनुमान होनेसे पूर्ववत् अनुमान हुआ करता है। इस अनुमानमें प्रत्यक्ष साधन द्वारा प्रत्यक्षयोग्य साध्यका अनुमान होता है अर्थात् पहले प्रत्यक्षदृष्ट नियत सम्बन्ध पदार्थद्वयका एक पदार्थ देख कर अपर पदार्थका अनुमान होता है। यही पूर्ववत् अनुमान है।

शेषवत् अनुमान—कार्य द्वारा कारणके अनुमानका नाम शेषवत् अनुमान है अर्थात् कार्य देख कर जहां कारणका अनुमान किया जाता है वहां शेषवत् अनुमान होता है। नदीकी परिपूर्णता और स्रोतकी प्रखरता देख कर जो अतीतवृष्टिका अनुमान होता है, उसका नाम शेषवत् अनुमान है। कारण, नदीका पूर्णत्व और स्रोतका प्रखरत्वविशेष वृष्टिका कार्य है। वृष्टिके जलने ही वह काम सम्पादन किया है। सुतरां यहां कार्य देख कर कारणका अनुमान हुआ है। इस प्रकार कार्य देख कर जहां जहां कारणकी अनुमति होगी, वहां यह अनुमान होगा। इसका एक उदाहरण नीचे दिया जाता है,—शब्दकी उत्पत्ति और विनाश प्रत्यक्षसिद्ध है। इस कारण शब्द सामान्य वा विशेषादि हो ही नहीं सकता। क्योंकि, सामान्यादि पदार्थकी उत्पत्ति और विनाश नहीं है। द्रव्य, गुण और कर्म ये तीन पदार्थ अनित्य हैं। शब्द भी अनित्य है, अतएव शब्द द्रव्य, गुण वा कर्मपदार्थके अन्तर्भूत है। यदि इस प्रकारका संदेह उपस्थित हो और यदि विशेषरूपसे विवेचना कर देखा जाय, तो यह अवश्य कहना पड़ेगा, कि शब्द द्रव्यपदार्थ नहीं हो सकता। कारण, उत्पन्न द्रव्यमात्र ही अनेक द्रव्यवृत्तियुक्त है। कोई उत्पन्न द्रव्य एकमात्र द्रव्यमें नहीं रहता, अनेक द्रव्यमें ही रहता है। कपाल और कपालिका ये दोनों द्रव्य घटके अधिकरण हैं। जिन सब तन्तुओं द्वारा पट या वस्तु प्रस्तुत हुआ है, वे सब तन्तु पटके अधिकरण हैं। अवयवद्रव्यके परस्पर संयोगसे अवयविद्रव्यकी उत्पत्ति होती है। अतएव अवयवद्रव्य अवयविद्रव्यका आश्रय वा अधिकरण है। अवयवद्रव्य अनेक है, इस कारण अवयविद्रव्य भी अनेकाश्रित वा अनेकवृत्तियुक्त हैं। वह एक द्रव्यवृत्ति हो ही नहीं सकता। परन्तु शब्द एकद्रव्यवृत्ति है। आकाश शब्दका अधिकरण है। आकाश केवल एक है, अनेक नहीं। जन्यद्रव्यमात्र ही अनेक द्रव्यवृत्ति है, शब्द जन्य है, अथच एक द्रव्यवृत्ति है। इस कारण शब्द द्रव्यपदार्थ हो ही नहीं सकता। शब्दको कर्मपदार्थ कहना भी उचित नहीं। क्योंकि, कर्म कर्मान्तरका जनक नहीं होता। किन्तु शब्द शब्दान्तरका जनक हो सकता है। अभिघात द्वारा जो शब्द उत्पन्न होता है, दूरस्थित व्यक्ति उसे सुनने नहीं पाता। वह प्रखरोत्पन्न शब्द दूसरे शब्दको उत्पन्न करता है। इस प्रकार वीचितरङ्गकी तरह शब्दपरम्परासे उत्पन्न होते होते दूरस्थ श्रोताके कानमें उस शब्दकी उत्पत्ति होती है; दूरस्थ श्रोता केवल वही शब्द सुनता है। निकटस्थ व्यक्तिको तीव्र, दूरस्थ व्यक्तिको मन्द, दूरतरस्थ व्यक्तिको मन्दतर शब्द सुनाई देता है। यदि सभी एक तरहका शब्द सुने, तो उसका तीव्रमन्दभाव नहीं हो सकता। अतएव यह स्थिर हुआ, कि उक्त स्थलमें भिन्न भिन्न व्यक्ति भिन्न भिन्न शब्द सुनते हैं। पूर्व पूर्व शब्द पर शब्दका जनक है। अतएव शब्द कर्म नहीं है। क्योंकि, कर्म दूसरे कर्मका जनक नहीं होता। उक्त प्रकारसे शब्दका द्रव्यत्व और कर्मत्व प्रतिषिद्ध हुआ। शब्दमें सामान्यत्वादिकी प्रसक्ति वा सम्भावना नहीं है। कारण, शब्द अनित्य है और सामान्यादि नित्य है। सुतरां

सम्भावितके मध्य जो अवशिष्ट रहा, शब्द वही पदार्थ है। इसी प्रकार शब्दका गुणत्व स्थिर होता है। इसीका नाम शेषवत् अनुमान है।

सामान्यतोदृष्ट अनुमान—पूर्ववत् और शेषवत् अनुमानका नाम सामान्यतोदृष्ट है। देशान्तरदृष्ट वस्तुका देशान्तरमें दर्शन, वह वस्तु गतिपूर्वक देखनेमें आती है। गृहमें दृष्ट व्यक्तिका रथ्यामें दर्शन, उसका गतिपूर्वक सन्देह नहीं है। आदित्य भी देशान्तरमें दृष्ट हो कर देशान्तरमें दृष्ट होते हैं। अतएव अप्रत्यक्ष होने पर भी आदित्यकी गतिका अनुमान किया जा सकता है। यही अनुमान सामान्यतोदृष्ट है। क्योंकि, सामान्यतः देखा गया है, कि अन्यत्र दृष्टका अन्यत्र दर्शन गतिपूर्वक है। तदनुसार आदित्यकी गतिका अनुमान किया जाता है।

जो लिङ्गी वा साध्य कभी भी प्रत्यक्ष नहीं होता, अथच प्रत्यक्ष साध्य और साधनके अनुसार सामान्यतः व्याप्तिज्ञानके बलसे अनुमित होता है, वैसे नित्य-परोक्ष-साध्यका अनुमान सामान्यतोदृष्ट अनुमान है। क्योंकि, सामान्यतः किसी विषयको देख कर अप्रत्यक्ष अर्थात् प्रत्यक्षके अयोग्य विषयका अनुमान होता है। रूपादिकी उपलब्धि वा ज्ञान द्वारा चक्षुरादि इन्द्रियका अनुमान है। छेदादि क्रिया परशु प्रभृति करणसाध्य अर्थात् परशु-करण द्वारा छेदक्रिया सम्पन्न होती है। इसी प्रकार पाकादिक्रिया काष्ठादिरूप करणसाध्य है, विशेष २ क्रिया विशेष विशेष करणसाध्य देख कर क्रियामात्र ही करण-साध्य है। अतएव रूपादिकी उपलब्धि और क्रिया भी करणसाध्य है। इस प्रकार रूपादि उपलब्धिका कारण अनुमित होता है। जो रूपादिकी उपलब्धिका कारण-रूपमें अनुमित है, वही चक्षुरादिकी इन्द्रिय है। सभी इन्द्रियां अतीन्द्रिय हैं, वे कभी भी प्रत्यक्ष नहीं होतीं। लोग अकसर जिन सब संस्थानको चक्षुरादि इन्द्रिय कहते हैं, वे यथार्थमें चक्षुरादि इन्द्रिय नहीं हैं। वे इन्द्रियके अधिष्ठान वा स्थानमात्र हैं। इनके दो भेद हैं, स्वार्थ और परार्थ। स्वयं समझनेके लिये जो अनुमान किया जाता है, लिङ्गदर्शन और व्याप्तिस्मरणसे ही वह पर्यवसित होता है। परार्थ अनुमान अर्थात् दूसरेको समझानेका जो अनुमान होता है, वह न्यायसाध्य है। पञ्चअवयवयुक्त वाक्यविशेषका नाम न्याय है। इस पञ्च अवयवयुक्त न्याय-का विषय न्यायदर्शनमें देखो।

प्रत्यक्ष प्रमाण प्रायः वर्त्तमान विषयग्रहणमें ही पर्यवसित हुआ करता है। परन्तु अनुमान वैसा नहीं है। अनुमानका कार्यक्षेत्र वर्त्तमानकी तरह अतीत और अनागतविषयग्रहण करनेमें भी समर्थ है। धूम देखनेसे वर्त्तमान अग्निका, नदीकी वृद्धि देखनेसे अतीत वृष्टिका और मेघोन्नति देखनेसे अनागत वा भविष्य वृष्टिका अनुमान होता है।

अनुमानका लक्षण तो कहा गया, अब उपमान-प्रमाणका विषय लिखा जाता है। महर्षि गौतमने उपमानका लक्षण इस प्रकार बतलाया है,—

"प्रसिद्ध साधर्म्यात् साध्यसाधनमुपमानं।"

(गौतमसू १।१।६)

"प्रज्ञातेन सामान्यात् प्रज्ञापनीयस्य प्रज्ञापनमुपमानमिति"

(वात्सा०)

जिस व्यक्तिने नीलगाय कभी नहीं देखी है तथा उसके स्वरूपसे वह कुछ भी जानकार नहीं है उस व्यक्तिको यदि कहा जाय, कि गोसदृश नीलगाय होती है और यदि वह पीछे जंगल जाय तो वहां नीलगाय देख कर यही अनुमान करेगा, कि यह पशु गायके सदृश है। अनन्तर वह गोसदृश पशु गवयपदवाच्य है, इस पूर्ववाक्यार्थका स्मरण करके यह पशु गव .पदवाच्य है, ऐसा स्थिर करता है। इस प्रकार स्थिर करनेका नाम उपमिति है। गोसदृश गवय, इस वाक्यार्थका जो स्मरण होता है, वही व्यापार है। पीछे यह पशु गोसदृश है, इस प्रकारका जो प्रत्यक्ष उत्पन्न होता है, उसका नाम उपमान है। सूत्रस्थित प्रसिद्ध शब्द प्रसिद्ध गवादिका बोधक है, उसके साधर्म्य अर्थात् गवादिका सादृश्य ज्ञान है। इस प्रकारका साध्यसाधन ही उपमान शब्दार्थ है। नैयायिक लोग वैधर्म्यज्ञानको भी उपमान कहा करते हैं। यथा—अतिदीर्घ गलविशिष्ट और कठिन कण्टकभक्षण-कारी, अति चञ्चल अधर और ओष्ठशाली जो पशु होता है, वह करभपदवाच्य है। इस प्रकार उपदेशप्राप्त हो कर यदि कोई व्यक्ति ऊंट देख ले, तो वह जरूर अनुमान

करेगा, कि इस पशुका गला लम्बा और अधर ओष्ठ अति चञ्चल है तथा यह कठिन कण्टकभोजी है, अतः यही जन्तु करभपदवाच्य है। इस प्रकारका निश्चय ही उपमिति है। यहां इस पशुमें वर्त्तमान जो अति दीर्घ गल-देशादि है, वह अन्य पशुका वैधर्म्य है अर्थात् अन्य पशुमें ये सब धर्म नहीं हैं। यह पशु तद्विशिष्ट है, यही ज्ञान उपमान कहलाता है तथा उस प्रकारका दीर्घ गलादि धर्म-विशिष्ट पशु ही करभपदवाच्य है, इत्यादि उपदेश वाक्यार्थका जो ज्ञान है उसे व्यापार कहते हैं। इसका स्थूल तात्पर्य यह, कि प्रसिद्ध पदार्थके सादृश्य द्वारा अप्रसिद्ध पदार्थके साधन वा ज्ञानका नाम उपमान है। संज्ञा और संज्ञाका सम्बन्ध ज्ञान है अर्थात् इस पदार्थका यह नाम है, वा यह वस्तु इस शब्दका अर्थ है, ऐसे उपमानका फल—गोसदृशगवय है, पहले ही इसका उदाहरण दिया जा चुका है। कुछ बढ़ा चढ़ा कर कहनेसे ही इस उपमान प्रमाणका विषय सहजबोध्य हो जायगा। गवय ( नील गाय ) नामक एक प्रकारका जंगली पशु है। गवय कैसा पशु है, यह नगरवासी नहीं जानते, कथाप्रसङ्गमें नगरवासीके प्रश्नानुसार जंगली आदमीने कहा, कि गवय पशु देखनेमें गायके जैसा होता है। संयोगवश वह नगरवासी आखेटको जंगल गया और वहां दैवात् एक गवय पशु उसकी निगाहमें पड़ा। वह नगरवासी उस अदृष्ट पूर्व पशुको देख कर जंगली आदमीके पूर्वकथनानुसार समझ गया, कि इसी अदृष्टपूर्व पशुका नाम गवय है अथवा इसी जातिका पशु गवय शब्दका अर्थ है। यहां प्रसिद्ध गोपशुके सादृश्य द्वारा अप्रसिद्ध गवय पशुका साधन वा प्रज्ञापन हुआ है। क्योंकि, अदृष्ट पूर्व पशुमें गोपशुका सादृश्य देख कर ही इसका नाम गवय है वा इस जातिका पशु गवय शब्दका अर्थ है, द्रष्टाको ऐसा ज्ञान हो गया है। यहां अदृष्टपूर्व जंगली पशुमें गोसादृश्य दर्शन करण है, जंगली आदमीका वाक्य वा उसके अर्थका स्मरण व्यापार है और इस जातिका पशु गवय शब्दका अर्थ है, यह ज्ञानफल है। इसी प्रकार उपमिति हुआ करती है।

महर्षि गौतमने शब्दप्रमाणका लक्षण इस प्रकार बतलाया है—

"आप्तोपदेशः शब्द इति।
स द्विविधो दृष्टादृष्टार्थत्वात्॥"
( गौतमसू० १।१।७-८ )

आप्तोपदेशका नाम शब्दप्रमाण है। शब्द प्रतिपाद्य अर्थविषयमें जो अभ्रान्त हैं, जिनके प्रतारणादिरूप दूषित अभिसन्धि नहीं है, जिन्होंने जिसे यथार्थ समझ लिया है, उसे दूसरेको समझाना हो जिसका उद्देश्य है, वे उस विषयमें आप्त हैं। उनका उपदेश शब्दरूपप्रमाण है।

आप्तोपदेश या आप्त व्यक्तिका उपदेश अर्थात् वक्तव्य विषयमें यथार्थ ज्ञानशाली और प्रतारणादि शून्य वक्ता, उसका उपदेश, आकांक्षा, योग्यता, आसत्ति और तात्पर्ययुक्त वाक्य ही प्रमाण होगा। यथा—'पुत्र! तुम विद्याभ्यास करो और सत्य वाक्य बोलो। जो विद्वान् नहीं है और जो झूठ बोलता है, उसका कोई सम्मान नहीं करता।' इस प्रकार पिता प्रभृतिका वाक्य। बालुकामय भूमि पर सूर्यकी किरण पड़नेसे वहां जिसे जलभ्रम हुआ है, वह व्यक्ति भ्रमवश उस स्थानमें जल है, यदि ऐसा वाक्य कहे, तो वह वाक्य वस्तुतः जलका बोधक नहीं होता, इसीसे वह प्रमाण नहीं है। खल और वणिक्गण प्रतारक होते हैं, इस कारण उनका वाक्य भी प्रामाणिक नहीं है। इन सब वाक्योंमें अतिव्याप्तिकरण-जन्य सूत्रमें आप्त ऐसा विशेषण दिया गया है। आप्तवाक्य भ्रमप्रमादादि दोषशून्य है, अर्थात् इसमें कुछ भी दोषभ्रम नहीं है।

जिस वाक्यका पद कर्त्ता, कर्म और करण आदिका बोधक स्वर है अथवा हल्वर्णरूप चिह्नयुक्त है, उसे साकांक्ष वाक्य कहते हैं। जो वाक्य इन चिह्नोंसे रहित है, उसका नाम निराकांक्ष वाक्य है। यथा—शिष्य गुरुको पूछता है, यहां शिष्य पदोत्तर कर्तृबोधक 'अ' और गुरुपदोत्तर कर्मबोधक 'को' इन दो वर्णोंके रहनेसे शिष्य गुरुसे कोई विषय पूछता है, ऐसा अर्थ होता है। यहां पर यदि शिष्यपदोत्तर 'अ' न रह कर 'में' और गुरुपदोत्तर 'को' न रह कर 'का' रहता, तो इस प्रकार जो वाक्य बना उससे शिष्य गुरुसे पूछता है, ऐसा अर्थ कभी भी नहीं हो सकता था। इसीसे यह वाक्य निराकाङ्क्ष है। जिन दो पदार्थोंका परस्पर सम्बन्ध नहीं रहता, उस पदार्थके बोधजनक वाक्यका नाम अयोग्यवाक्य है। यथा वह्निशीतल समुद्र

लङ्घन करता है, यहां वह्नि और सैत्यगुणका तथा समुद्र-लङ्घनका परस्पर सम्बन्ध नहीं रहनेके कारण उस वाक्यको अयोग्य वाक्य कहा जायगा। जो पद दो परस्पर अर्थवोधक होगा, यदि उसके मध्य अन्य पदका व्यवधान न रहे, तो उसे आसक्ति कहते हैं। यथा—सूर्य उदय होते हैं, यहां पर सूर्यपद और उदयपदके मध्य अन्य पदका व्यवधान नहीं हैं, इस कारण उसे आसक्तियुक्त-पद कहेंगे। 'गाय आती हैं, सूर्य अस्त होते हैं, वर्षके साथ' यहां पर 'गाय और वर्षके साथ पद' इन दोनोंके मध्य सूर्य आदि पदका व्यवधान रहनेके कारण वे दोनों पद आसक्ति-रहित हुए हैं। उसके द्वारा वर्षके साथ गाय आती हैं, ऐसा समझा जायगा। पदके साथ अर्थका सम्बन्धज्ञान हो कर अर्थका स्मरण होनेसे शब्दवोध होता है। वैसे सम्बन्धका नाम शक्ति और लक्षणा है। इनमेंसे पद और पदार्थके साक्षात् सम्बन्धका नाम शक्ति और वैसे सम्बन्धयुक्त जो अर्थ होगा उसका नाम शक्य है। उस शक्यका जो सम्बन्ध है, उसका नाम लक्षणा है। शब्दप्रमाणके प्रति तात्पर्यज्ञान भी कारण है। इस वाक्य द्वारा ऐसा अर्थवोध होवे, इस प्रकार वक्ताकी इच्छा ही तात्पर्य पदार्थ है।

इस शब्दप्रमाणके फिर दो भेद हैं—दृष्टार्थक और अदृष्टार्थक। इस जगत्में प्रसिद्ध जो पदार्थ है, उसके वोधजनक वाक्यका नाम दृष्टार्थक है। यथा—पुत्र कामना करके पुत्रेष्टि नामक याग करे और शरीरकी पुष्टिके लिये घृत भोजन करे इत्यादि वाक्य प्रसिद्ध पुत्र और याग तथा शरीरपुष्टि आदिका वोध कराता है, इस कारण ये सब वाक्य दृष्टार्थक हैं। परलोकप्रसिद्ध पदार्थका वोधक जो वाक्य है उसका नाम अदृष्टार्थक है। यथा—"स्वर्गकामोऽश्वमेधेन यजेत" स्वर्गकी कामना करके अश्वमेधयाग करे और इन्द्रत्वकी इच्छा करके अग्निष्टोम याग करे, इत्यादि वाक्य परलोक मात्र प्रसिद्ध जो स्वर्गादि है, उसके वोधक हैं। इस कारण यह अदृष्टार्थक हुआ।

नैयायिकोक्त प्रमाणका विषय एक तरहसे कहा गया। मीमांसकगण उक्त चार प्रकारके प्रमाणके अतिरिक्त ऐतिह्य, अर्थापत्ति, सम्भव और अभाव नामक और भी चार प्रमाण स्वीकार किये हैं। गौतमका कहना है, कि ये सब प्रमाण प्रमाणपदवाच्य नहीं हैं, संक्षिप्तप्रभावमें इसका विषय नीचे लिखा जाता है।

१। ऐतिह्य प्रमाण—जिसका प्रथम प्रवर्त्तक कौन है, इसका ठीक पता नहीं, अथच बहुकालसे प्रवादमात्र चला आ रहा है, उसे ऐतिह्यप्रमाण कहते हैं। "इवेहोचुर्वृद्धाः इत्यैतिह्यं इह वटे यक्षः प्रतिवसतीति" वृद्ध लोग कहते हैं, कि इस वटवृक्ष पर यक्ष वास करता है। ऐसे प्रमाणका नाम ऐतिह्यप्रमाण है।

२। अर्थापत्ति प्रमाण—अर्थाधीन आपत्तिका नाम अर्थापत्ति है। जहां किसी एक पदार्थको संस्थापन करनेमें किसी दूसरे पदार्थका अर्थायत्त होता है, वहां उसे अर्थापत्ति कहते हैं। जैसे, मेघ नहीं होनेसे वृष्टि नहीं होती, यह सिद्ध करनेमें मेघसे ही वृष्टि होती है, यह अर्थाधीन सिद्ध होता है। अतएव अर्थापत्ति भी स्वतन्त्र एक प्रमाण है।

३। सम्भव प्रमाण—जिसके द्वारा व्यापक किसी पदार्थका सत्ताग्रहणाधीन व्याप्य किसी पदार्थकी सत्ता ग्रहण की जाती है। जैसे व्यापक सहस्रज्ञानाधीन व्याप्य शतका ज्ञान होता है, अर्थात् सहस्र वस्तुका ज्ञान हासिल करनेमें शतवस्तुका ज्ञान हो कर पीछे सहस्र वस्तुका ज्ञान होता है।

४। अभाव प्रमाण—जिससे विरोधी किसी वस्तुका अभाव देखनेसे तद्विरोधी पदार्थकी कल्पना की जाती है, उसे अभावप्रमाण कहते हैं। जैसे, नकुलाभाव देखनेसे तद्विरोधी सर्पकी कल्पना की जाती है, इसलिये नकुलाभाव एक अभाव नामक प्रमाण है।

गौतमने इन चारों प्रमाणके सम्बन्धमें तर्क और युक्ति दिखा कर भिन्न प्रमाण कह कर और कुछ भी स्वीकार नहीं किया। उनका कहना है—"शब्द ऐतिह्यानर्थान्तरभावादनुमानेऽर्थापत्तिसम्भवाभावानार्थान्तरभावाच्चाप्रतिषेधः॥" (गौतमसू० २।२।२) उक्त ऐतिह्य नामक प्रमाण अतिरिक्त नहीं है, वह शब्दप्रमाणान्तर्भूत है। जिस प्रकार शब्द प्रमाण-स्थलमें प्रमाणयोग्य शब्दाधीन अर्थवोध हुआ करता है, उसी प्रकार ऐतिह्यस्थलमें भी वैसा ही शब्दाधीन अर्थग्रह होता है। सुतरां उसे शब्दप्रमाणान्तर्भूत स्वीकार

करना अवश्य कर्त्तव्य है। इसी प्रकार अर्थापत्ति, सम्भव और अभाव अतिरिक्त प्रमाण नहीं है। किन्तु यह अनुमाणप्रमाणके अन्तर्भूत है। कारण, प्रत्यक्षीभूत पदार्थदर्शनके लिये अप्रत्यक्षीभूत पदार्थके ज्ञानकरणको अनुमान कहते हैं। जिस प्रकार प्रत्यक्षीभूत धूमदर्शन अप्रत्यक्षीभूत वह्निज्ञानको अनुमित्यात्मक स्वीकार करता है, उसी प्रकार अर्थापत्ति, सम्भव और अभाव स्थलमें भी प्रत्यक्षीभूत वस्तु ज्ञानाधीन अप्रत्यक्षीभूत वस्तुका ज्ञान उत्पन्न होता है। सुतरां उन्हें अनुमानके अन्तर्भूत स्वीकार करना कर्त्तव्य है।

सच पूछिये, तो अर्थापत्ति प्रभृति स्वतन्त्र प्रमाण नहीं है। कारण, उपपाद्यज्ञान द्वारा उपपादक कल्पनाको अर्थापत्ति कहते हैं। जैसे हम लोग यदि सबल सुस्थ अथच स्थूलकाय एवं दिनके अभोजी किसी व्यक्तिको देखें, तो उस समय हमें अवश्य ज्ञान होगा, कि यह व्यक्ति निश्चय ही रातको भोजन करता है, क्योंकि दिनका अभोजी व्यक्ति यदि रातको भोजन न करे, तो उसका स्थूलत्व कभी भी नहीं रह सकता। अतएव यह रातको भोजन करता है, ऐसा निश्चय होता है। जिस वस्तुके नहीं रहनेसे जो वस्तु अनुपपन्न होती है, वह वस्तु उपपाद्य है। यथार्थमें विना रात्रिभोजनके दिनके अभुक्त व्यक्तिका स्थूलत्व अनुपपन्न है। इस कारण स्थूलत्व उपपाद्य और जिसका अभाव होनेसे जिसकी अनुपपत्ति होती है उसे उपपादक कहते हैं। जैसे, रात्रिभोजनका अभाव होनेसे स्थूलत्वकी अनुपपत्ति होती है, इसीसे रात्रिभोजन उपपादक है। अतएव यहां पर स्थूलत्व द्वारा उपपादक रात्रिभोजन कल्पित हुआ है, इसीसे अर्थापत्ति हुई। यह अर्थापत्ति स्वतन्त्र प्रमाण हो ही नहीं सकती।

अब प्रश्न उठता है, कि किसी भी वस्तुकी उत्पादक कोई भी वस्तु हो सकती है वा नहीं? इसके उत्तरमें यही कहना है कि किसी वस्तुकी उत्पादक उसी सम्बन्धकी वस्तु हो सकती है, दूसरी नहीं। कारण घटका उत्पादक पट नहीं हो सकता; किन्तु स्थूलत्वका उपपादक भोजन अवश्य है। अतएव यह कहना होगा, कि उपपादक और उपपाद्यका परस्पर व्याप्यव्यापकभाव सम्बन्ध है। व्याप्य उपपाद्य द्वारा व्यापक उपपादक कल्पित होता है। यह अवश्य स्वीकार करने योग्य है। अव्यापक कभी भी आपाद्य तथा अव्याप्य आपादक नहीं हो सकता। अतएव आपाद्य और आपादकका परस्पर व्याप्यव्यापक सम्बन्ध अवश्य स्वीकार्य है। अतः जिस प्रकार व्याप्यधूम द्वारा व्यापक वह्निज्ञानको अनुमित्यात्मक स्वीकार करना होगा उसी प्रकार उक्त ज्ञानको अनुमित्यात्मक स्वीकार करना विधेय है।

मेघ नहीं होनेसे वृष्टि नहीं होती। मेघ होनेसे ही वृष्टि होगी, इस प्रकारकी अर्थाधीन आपत्ति ही अर्थापत्ति है। उस अर्थापत्तिको कभी भी स्वतन्त्र प्रमाणरूपमें मान नहीं सकते। कारण, मेघ होने पर भी कदाचित् जब वृष्टि नहीं होती है, तब अर्थापत्ति प्रमाण नहीं है। विना मेघके वृष्टि होती ही नहीं, इसके द्वारा मेघ होनेसे ही वृष्टि होती है इस प्रकारका उदाहरण अर्थापत्ति नहीं है। किन्तु मेघ नहीं होनेसे वृष्टि नहीं होती, इसका तात्पर्य यह, कि वृष्टि होनेमें मेघकी आवश्यकता है। जहां कार्यसत्त्वा द्वारा कारणसत्त्वा अर्थाधीन होता है, वहां अर्थापत्तिका उदाहरण जानना होगा। इत्यादि प्रकारमें अर्थापत्तिका प्रमाण नहीं है। यह अनुमान प्रमाणके मध्य ही निविष्ट है, ऐसा प्रमाणित हुआ है।

अभाव प्रमाण है वा नहीं? इसके उत्तरमें यही कहा जा सकता है, कि अभाव नामका कोई प्रमाण नहीं है, कारण वह प्रमेय नहीं है। जो प्रमाज्ञान (यथार्थ ज्ञानका)-का विषय नहीं है, उसका अस्तित्व नहीं है। अभाव प्रमाज्ञानका विषय नहीं है, सुतरां अलीकका प्रमाणत्व सिद्ध नहीं हो सकता। इस पर अभाववादी कहते हैं, कि अभाव पदार्थ अवश्य स्वीकार्य है। कारण, अभाव ज्ञान द्वारा व्यवहार निष्पन्न होता है। जिसको ज्ञान द्वारा व्यवहार सिद्ध होता है, उसका अस्तित्व अवश्य अङ्गीकार करने योग्य है। 'नील घट ले आवो' इस प्रकार यदि किसीको कहा जाय, तो उसे नीलत्वका ज्ञान रहनेके कारण वह साधारण घटमेंसे नीलघटको ले आता है। फिर 'अनीलघट ले आवो' इस प्रकार आदेश करने पर भी वह साधारण घटमेंसे नीलाभावविशिष्ट घटको पृथक् कर लाता है। अभावज्ञान नहीं होनेसे

कभी भी वैसे व्यवहारकी उत्पत्ति नहीं हो सकती। अतएव प्रतिपत्तिसाधक अभाव पदार्थको अवश्य स्वीकार करना पड़ेगा। इस पर आपत्ति यह उठ सकती है, कि अनीलघट लाओ, इस वाक्य द्वारा नीलाभावका ज्ञान हो कर अनीलघटका ज्ञान होता है। किन्तु इस तरह नीलाभावका ज्ञान किस प्रकार होगा? यदि उक्त घटमें नीलोत्पत्ति हो, तो नीलाभाव नहीं है और यदि उसमें नीलगुण न रहे, तो अभावज्ञान नहीं हो सकता। कारण, अभाव ज्ञान प्रतियोगी ज्ञानसापेक्ष है। जो वस्तु नहीं है उसका अभावविषयक ज्ञान नहीं हो सकता। सुतरां नीलगुण घटमें नहीं रहनेसे नीलाभाव ज्ञान किस प्रकार होगा? ऐसी आशङ्का पर इतना ही कहना पर्याप्त है, कि प्रतियोग्यधिकरणीभूत देशान्तरमें प्रतियोगिसत्तारूप लक्षण द्वारा अभावकी उत्पत्ति हो सकती है; किन्तु अभावाधिकरणमें प्रतियोगिसत्ता अपेक्षित नहीं है। किसी भी देशमें प्रतियोगिसत्ता द्वारा अनधिकरण देशमें अभावकी सिद्धि हो सकती है?

इत्यादि रूपसे उसका वाद-प्रतिवाद प्रदर्शित हुआ है। विस्तार हो जानेके भयसे उसका पूरा विवरण नहीं दिया गया। स्थूलतात्पर्य, यह कि अभावादिका प्रामाण्य किसी तरह स्वीकार नहीं किया जा सकता।

(न्यायदर्शन)

किसी किसी दर्शनने कई प्रकारके प्रमाण स्वीकार किये हैं जिनका विषय संक्षेपमें नीचे दिया जाता है।

१। चार्वाकदर्शनमें एकमात्र प्रत्यक्ष प्रमाणको ही स्वीकार किया है। ये लोग प्रत्यक्ष भिन्न अन्य प्रमाणको स्वीकार नहीं करते।

२। बौद्धदार्शनिकके मतसे प्रत्यक्ष और अनुमान यही दो प्रमाण हैं।

३। रामानुजने प्रत्यक्ष, अनुमान और आगम यही तीन प्रकारका प्रमाण बतलाया है।

४। पूर्णप्रज्ञके मतसे प्रमाण तीन है, प्रत्यक्ष, अनुमान और आगम।

५। वैशेषिकके मतसे प्रत्यक्ष और अनुमान यही दो प्रमाण है।

६। न्यायके मतसे प्रमाण चार है, प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द।

७। सांख्यके मतसे तीन प्रमाण हैं, प्रत्यक्ष, अनुमान और आगम।

८। पातञ्जलके मतसे प्रत्यक्ष, अनुमान और आगम यही तीन प्रमाण हैं।

सांख्य, वेदान्त और मीमांसाकारका कहना है, कि चक्षु जिस प्रकार स्वतःप्रमाण है, प्रमाणनिचयके (आगम) आप्तवाक्य भी उसी प्रकार स्वतः प्रमाण है। चक्षु प्रमाण है वा नहीं; चक्षुने ठीक देखा या नहीं; इसमें किसी प्रकारका संशय नहीं होता। जो प्रत्यक्षज्ञान है, उसकी जिस प्रकार परीक्षा नहीं की जाती, उसी प्रकार आप्तवाक्यप्रसूत ज्ञानकी भी परीक्षा निषेध है। वाक्य-प्रमाण परिनिष्ठित ज्ञानका प्रामाण्य आप ही आप स्थिरताको प्राप्त होता है, उसमें अन्य प्रमाणकी जरूरत नहीं पड़ती।

इसीसे मीमांसा-परिशोधित वा विचारित वेदार्थ-विज्ञान स्वतःप्रमाण है। विचारित वेदवाक्य जो ज्ञान उत्पन्न करता है वह ज्ञान अभ्रान्त है अर्थात् यथार्थ लौकिक वाक्यमें भी विचारयोगकी आवश्यकता है। विचारित लौकिक वाक्य भी यथार्थ ज्ञानका जनक है। प्रभेद इतना ही है, कि लौकिक वाक्य ऐहिक पदार्थको और वैदिक वाक्य ऐहिक पारलिक दोनों प्रकारके पदार्थको प्रतिपादन करते हैं।

बचपनसे शब्द श्रवण, कार्य दर्शन, व्यवहार पद्धतिका पर्यवेक्षण और मनन करते करते मनुष्य आगे चल शब्द राशिकी विचित्र शक्तिसे अवगत हो सकता है। शब्दमें जो विचित्र अर्थप्रत्ययक सामर्थ्य है, उसका ज्ञात होनेका नाम व्युत्पत्ति है। व्युत्पत्तिमान् पुरुष ही विचारका अधिकारी है। भ्रम, प्रमाद, विप्रलिप्सा आदि दोषरहित व्युत्पन्न पुरुष विचारपूर्वक जो कहते हैं, वह सत्य है। सांख्यके मतसे विचारित वेदवाक्य और योगी पुरुषका वाक्य दोनों ही सत्यज्ञान उत्पन्न करते हैं वैसा ही वाक्य आप्तवाक्य कहलाता है। उस प्रकारका आप्त वाक्य-समुत्थ उपदेशिक ज्ञान सब प्रकारकी अनर्थनिवृत्तियोंका उपाय है। इसमें भ्रम, प्रमाद, संशय आदि किसी प्रकारका दोष नहीं है। सांख्यके प्रकृति-पुरुषके विवेकज्ञान वा वैदान्तिकोंके ब्रह्मज्ञानको आप्त

वाक्यके ऊपर निर्भर देख कर ऋषिगण विचारित वेद-वाक्यको चक्षुको अपेक्षा गुरुतर प्रमाण समझते हैं। इसी कारण ऋषियोंके निकट वेदका इतना आदर है। योगियों और ऋषियोंका वाक्य भी वेदार्थानुयायी है। इस कारण उनका वाक्य भी प्रमाण है। यही सांख्य और वेदान्तोक्त आगम प्रमाण है।

(त्रि०) १२ सत्यवादी, सच बोलनेवाला। १३ प्रमाणित, चरितार्थ। १४ मान्य,स्वीकारयोग्य। (अव्य०) १५ अवधि या सीमासूचक शब्द, पर्यन्त, तक।

प्रमाणक (सं० त्रि०) प्रमाण-स्वार्थे कन्। १ प्रमाण शब्द देखो। २ वेड, वेरा।

प्रमाणकुशल (सं० पु०) अच्छा तर्क करनेवाला।

प्रमाणकोटि (सं० त्रि०) प्रमाण मानी जानेवाली वातों या वस्तुओंका घेरा।

प्रमाणता (सं० स्त्री०) प्रमाणस्य भावः तल्-टाप्। प्रामाण्य, प्रमाणका भाव वा धर्म।

प्रमाणपत्र (सं० पु०) वह लिखा हुआ कागज जिस परका लेख किसी वातका प्रमाण हो, सर्टिफिकेट।

प्रमाणपुरुष (सं० पु०) जिसके निर्णयको माननेके लिये दोनों पक्षके लोग तैयार हों, पंच।

प्रमाणलक्षण (सं० क्ली०) प्रमाणस्य लक्षणं ६-तत्। प्रमाणका लक्षण, वह लक्षण जिससे प्रमाण सावित हो।

प्रमाणवत् (सं० त्रि०) प्रमाणं विद्यतेऽस्य, मतुप्, मस्य व। प्रमाणयुक्त, जिसमें प्रमाण हो।

प्रमाणवाक्य (सं० क्ली०) प्रमाणं प्रामाण्यरूपं यत् वाक्यं। प्रामाण्यस्वरूप वाक्य, वेदवाक्य, आप्तवाक्य, ये सब प्रमाणरूपमें व्यवहृत होते हैं, इसीसे इन्हें प्रमाणवाक्य कहते हैं। प्रत्यक्षादि प्रमाण सिद्ध हो लेकिन वह यदि वेदविरुद्ध हो, तो उसे प्रमाणवाक्य नहीं कहेंगे।

प्रमाणवाधितार्थक (सं० पु०) प्रमाणेन वाधितः अर्थो यस्य, ततः कप्। तर्कविशेष। यह दो प्रकारका है, व्याप्तिग्राहक और विषय परिशोधक। धूम यदि वह्निव्यभिचारी हो, तो वह प्रमाण जन्य नहीं हो सकता, इसीको व्याप्तिग्राहक और पर्वत यदि निर्वह्नि हो, तो निर्धूम होगा। इसे विषयपरिशोधक कहते हैं। (तर्कवागीश)

प्रमाणान्तरता (सं० स्त्री०) अन्यत् प्रमाणं, तस्य भावः तल्-टाप्। अन्य प्रकारका उपाय।



प्रमाणिक (सं० त्रि०) प्रमाणं सिद्धिहेतुतयाऽस्त्यस्य ठन्। १ प्रमाणसिद्ध, जो प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों द्वारा सिद्ध हो। २ परिमाणभेदयुक्त, मध्यमांगुल और कूर्परान्तरमित परिमाणयुक्त हस्त।

प्रमाणिका (सं० स्त्री०) प्रमाण-स्त्रियां टाप्। अष्टाक्षरपादक छन्दोभेद। इस छन्दके प्रत्येक चरणमें एक जगण, एक रगण, एक लघु और एक गुरु होते हैं। इसका दूसरा नाम 'नगस्वरूपिणी' भी है।

प्रमाणित (सं० त्रि०) प्रमाण द्वारा सिद्ध, सत्य ठहराया हुआ।

प्रमाणी (सं० स्त्री०) प्रमाणिका वा नगस्वरूपिणी छन्दका नाम।

प्रमाणीकृत (सं० त्रि०) अप्रमाणं प्रमाणं कृतं प्रमाण अभूततद्भावे च्वि, ततः कृ-क्त। प्रमाणरूपसे निश्चित, प्रमाणरूपसे जिसका स्वीकार किया गया हो।

प्रमातव्य (सं० त्रि०) प्रमथनयोग्य, वध्य, मारने लायक।

प्रमाता (सं० पु०) प्रमातृ देखो।

प्रमातामह (सं० पु०) प्रकृष्टो मातामहस्तस्यापि जनकत्वादिति प्रादिस०। मातामहका पिता, परनाना।

प्रमातामही (सं० स्त्री०) प्रमातामहकी पत्नी, परनानी।

प्रमातृ (सं० त्रि०) प्रमिनोति प्र-मि-तृच्। १ प्रमाज्ञानकर्त्ता, प्रमाणों द्वारा प्रमेयके ज्ञानको प्राप्त करनेवाला। नैयायिकोंके मतसे आत्मा और सांख्यके मतसे शुद्धचेतन पुरुष बुद्धिसाक्षी हैं। वेदान्तके मतसे अन्तःकरणवृत्तिप्रतिबिम्बित वा तदवच्छिन्न चैतन्य ही प्रमाता है। २ ज्ञानका कर्त्ता आत्मा या चेतन पुरुष। ३ विषयसे भिन्न विषयी, द्रष्टा, साक्षी।

प्रमात्र (सं० पु० स्त्री०) निर्दिष्ट संख्या।

प्रमात्व (सं० क्ली०) प्रमायाः भावः त्व। प्रमाका धर्म वा भाव।

प्रमाथ (सं० पु०) प्र-मथ-भावे-घञ्। १ प्रमथन, मथन। २ वलपूर्वक हरण, छीन खसोट। ३ निपातन करके भूमि पर पेषण, प्रतिद्वन्द्वीको भूमि पर पटक कर उस पर चढ़ वैठना और घस्सा देना। ४ मर्दन, नाश करना। ५ पीड़न, दुःख देना। ६ वध, हत्या करना। ७ शिवपारिषद् प्रमथगण, शिवके एक गणका नाम। ८ स्कन्दके

अनुचरका नाम । ६ महाभारतके अनुसार धृतराष्ट्रके एक पुत्रका नाम । १० किसी स्त्रीसे उसकी इच्छाके विरुद्ध संभोग ।

प्रमाथिन् ( सं० त्रि० ) प्र-मथ-णिनि । १ पीड़नकर्त्ता, पीड़ित करनेवाला । २ मारणकर्त्ता, मारनेवाला । ३ प्रमथशील, क्षुब्ध करनेवाला । ४ पीड़ादायक, दुःखदायी । ( पु० ) ५ राक्षसविशेष, रामायणके अनुसार एक राक्षसका नाम । यह खरका साथी था । ६ रामचन्द्रजीकी सेनाका एक यूथपति बन्दर । ७ वृहत्संहिताके अनुसार वृहस्पतिके ऐन्द्र नामक तीसरे युगका दूसरा संवत्सर । ८ वह औषध जो मुख, आंख, कान आदि छिद्रोंसे कफादिके सञ्चयको दूर कर दे । ६ धृतराष्ट्रके एक पुत्रका नाम । १० अप्सराभेद, एक अप्सराका नाम ।

प्रमाथी ( सं० त्रि० ) प्रमाथिन् देखो ।

प्रमाद ( सं० पु० ) प्र-मद-घञ् । १ अनवधानता, असावधानता । २ भ्रम, भ्रान्ति । ३ अन्तःकरणकी दुर्बलता । प्रमाद तमोगुणका धर्म है । तमोगुणकी अधिकता होनेसे हमेशा प्रमाद होता है । ४ योगशास्त्रानुसार समाधिके साधनोंकी भावना न करना वा उन्हें ठीक न समझना । यह नौ प्रकारके अन्तरायोंमें चौथा है । इससे साधकको चित्तविक्षेप होता है ।

प्रमादवत् ( सं० त्रि० ) प्रमादोऽस्त्यस्येति प्रमाद- मतुप् मस्य वः । प्रमादयुक्त, प्रमत्त । पर्याय—जन्म, असमीक्ष्यकारी, खट्वारूढ़ ।

प्रमादिक ( सं० त्रि०) प्रमादशील, भूल चूक करनेवाला ।

प्रमादिका ( सं० स्त्री० ) प्रमाणोऽनवधानताऽस्त्यस्या इति, प्रमाद-ठन्, टाप् । दूषिता कन्या, वह कन्या जिसे किसीने दूषित कर दिया हो । पर्याय—संवेदा, दूषिता, धर्षकारिणी ।

प्रमादिन् ( सं० त्रि० ) प्रमादोऽस्त्यस्येति प्रमाद-इनि । १ प्रमादविशिष्ट, असावधान रहनेवाला । ( पु० ) २ वृहस्पतिके शक्राग्नि दैवत नामक दशमयुगका दूसरा संवत्सर । इसमें लोग आलसी रहते हैं, कान्तियां होती हैं और लाल फूलके पेड़ोंके बीज नष्ट हो जाते हैं । ३ पागल, बावला ।

प्रमादिनी ( सं० स्त्री० ) हिंडोल रागकी एक सहचरीका नाम ।

प्रमादी ( सं० त्रि० ) प्रमादिन् देखो ।

प्रमापण ( सं० क्ली० ) प्र-मी-हिंसायां स्वार्थे णिच्, भावे-ल्युट् । मारण, नाश ।

प्रमापयिता ( सं० त्रि० ) प्रमापयितृ देखो ।

प्रमापयितृ ( सं० त्रि० ) १ प्रमथनयोग्य । २ अनिष्टकर, हानि पहुँचानेवाला । २ घातक, नाश करनेवाला ।

प्रमायु ( सं० त्रि० ) विनाशयोग्य, नाशशील ।

प्रमायुक ( सं० त्रि०) प्र-मी ताच्छील्ये उकञ् । मरणशील, क्षर, ध्वंसशील ।

प्रमार ( सं० पु० ) १ प्रकृष्टरूपसे मृत्यु । २ राजपूत श्रेणीभेद । परमार देखो ।

प्रमार्जक ( सं० त्रि०) १ साफ करनेवाला । २ प्रमार्जनकारक, हटानेवाला ।

प्रमार्जन ( सं० क्ली० ) १ परिष्कार करना, साफ करना । २ पोंछना, झाड़ना । ३ हटाना, दूर करना ।

प्रमित ( सं० त्रि० ) प्र-मि-क्त, वा प्र-मा-क्त ( द्यतिस्यति मास्थेति । पा ७।४।४० ) इतीत्वं । १ ज्ञात, विदित, अवगत । २ निश्चित । ३ परिमित । ४ अल्प, थोड़ा । ५ जिसका यथार्थ ज्ञान हुआ हो, प्रमाणों द्वारा जिसे प्रमा नामक ज्ञान प्राप्त हुआ हो । ५ अवधारित, प्रमाणित । ६ अन्यूनातिरिक्त, न अधिक न कम ।

प्रमिताक्षरा ( सं० स्त्री० ) प्रमितानि परिमितानि अक्षराणि यस्यां । १ सिद्धान्तशिरोमणिव्याख्यानरूपा टीका । २ मुहूर्त्तचिन्तामणिटीकाभेद । ३ द्वादशाक्षरपादक छन्दोभेद । इसके प्रत्येक चरणमें सगण जगण और अन्तमें दो सगण होते हैं ।

प्रमिताशन ( सं० क्ली० ) प्रमितमशनं । अल्पमात्र भोजन, बहुत थोड़ा खाना ।

प्रमिति ( सं० स्त्री० ) प्र-मा-क्तिन्, वा मि-क्तिन् । प्रमा, वह यथार्थ ज्ञान जो प्रमाण द्वारा प्राप्त हो ।

प्रमीढ़ ( सं० त्रि० ) प्र-मिह-सेचने-क्त । १ घन, गाढ़ा । २ मूत्रित, मूतसे निकला हुआ ।

प्रमीत (सं० त्रि०) प्री-मी-हिंसायां-क्त । १ मृत, मरा हुआ । ( पु० ) २ यज्ञार्थ हतपशु, यज्ञके लिये मारा हुआ पशु ।

प्रमीति ( सं० स्त्री० ) हनन, वध। २ मृत्यु, मरण।

प्रमीलक ( सं० पु० ) १ तन्द्रा, उँघाई। २ शरीरका आलस्य, शरीरकी दुबलता।

प्रमीलन ( सं० क्ली० ) प्र-मील-ल्युट्। निमीलन, मूँदना।

प्रमीला ( सं० स्त्री० ) प्रमीलनमिति प्र-मील-संमीलने (गुरोश्च हलः। पा ३।३।१०३) इति अ, ततष्टाप्। १ तन्द्रा, उँघाई। २ मुद्रण, मूँदना। ३ तन्द्री। ४ अवसाद, थकावट। ५ रावणपुत्र इन्द्रजित्की पत्नी।

प्रमीलिन् (सं० त्रि०) १ मुद्रणकारी, आँख मूँदनेवाला। ( पु० ) २ एक दैत्य।

प्रमीली ( सं० त्रि० ) प्रमीलिन देखो।

प्रमुक्ति ( सं० स्त्री० ) प्र-मुच्-क्ति। मोक्ष।

प्रमुख ( सं० क्ली० ) प्रकृष्टं मुखमारम्भः। १ तत्काल, उस समय। २ सम्मुख, सामने। ( पु० ) ३ आदि, आरम्भ। ४ समूह, ढेर। ५ पुन्नागवृक्ष। ( त्रि० ) ६ प्रथम, पहला। ७ मुख्य, प्रधान। ८ मान्य, प्रतिष्ठित। (अव्य०) ६ इससे आरम्भ करके, और और, इत्यादि, वगैरह।

प्रमुखतस् ( सं० अव्य० ) प्रमुख-तसिल्। प्रमुखमें, सामनेमें।

प्रमुच ( सं० पु० ) १ ऋषिभेद, एक ऋषिका नाम। (त्रि०) २ मोका, मुक्त देनेवाला।

प्रमुचु ( सं० पु० ) ऋषिभेद एक ऋषिका नाम।

प्रमुद ( सं० त्रि० ) प्रकृष्टा मुत्प्रीतिर्यस्य। १ हृष्ट, आनन्दित। ( स्त्री० ) प्रकृष्टा मुत् कर्मधा। २ प्रकृष्ट आनन्द।

प्रमुदित (सं० त्रि०) प्र-मुद्-क्त (उदुपधादिति। पा १।२।२१) इति कित्। हृष्ट, प्रसन्न, आनन्दित।

प्रमुदितवदना ( सं० स्त्री० ) द्वादशाक्षरपादक छन्दोभेद, बारह अक्षरोंकी एक वर्णवृत्ति जिसे मन्दाकिनी भी कहते हैं। मन्दाकिनी देखो।

प्रमूषित ( सं० त्रि० ) चोरित, अपहृत।

प्रमृग ( सं० अव्य० ) प्रकृष्टा मृगा यत्र, तिष्ठद्गुवादित्वाद्व्ययीभावः। बहुमृगयुक्त स्थान।

प्रमृग्य ( सं० त्रि० ) प्रमृग-यत्। प्रकृष्टरूपसे अन्वेषणीय, जिसकी अच्छी तरह तलाश की जाय।

प्रमृण (सं० त्रि०) प्रकृष्टरूपसे हिंसक, हिंसा करनेवाला।

प्रमृत ( सं० क्ली० ) प्रकृष्टं मृतं प्राणिहिंसितं यत्र। मनूक्त कर्षणरूप जीवनोपायभेद, मनुके अनुसार हल जोत कर जीविका करनेका नाम। हल चलनेसे मट्टीमें रहनेवाले बहुतसे जीव मर जाते हैं, इसीसे उसे मृत कहते हैं।

प्रमृतक ( सं० त्रि० ) प्रमृत स्वार्थे कन्। प्रमृत देखो।

प्रमृश ( सं० त्रि० ) प्रमृशति मृश-इगुपधेति-क। पण्डित, विद्वान्।

प्रमृष्ट ( सं० त्रि० ) प्र-मृज्-क्त। १ निरस्त। २ मार्जित।

प्रमृष्य ( सं० त्रि० ) प्रमर्षणयोग्य।

प्रमेय (सं० त्रि०) १ जो प्रमाणका विषय हो सके, जिसका बोध करा सकें। २ जिसका मान बतलाया जा सके, जिसका अंदाज करा सके। ३ अवधार्य, जिसका निर्धारण कर सकें। ( पु० ) ४ वह जो प्रमा या यथार्थ ज्ञानका विषय हो, वह जिसका बोध प्रमाण द्वारा करा सकें। न्यायदर्शनमें इसका लक्षण इस प्रकार लिखा है, "आत्मशरीरेन्द्रियार्थबुद्धिमनःप्रवृत्तिदोषप्रेत्यभावफलदुःखापवर्गास्तु प्रमेयम्॥" (गौतमसू० १।१।६)

प्रमेय शब्दका अर्थ है प्रमाज्ञान अर्थात् यथार्थ ज्ञानका विषय। सूत्रमें आत्मा शरीर इत्यादि शब्द द्वारा केवल लक्ष्य निर्दिष्ट हुआ है। अर्थात् आत्मा, शरीर, इन्द्रिय, अर्थ, मन, प्रवृत्ति, दोष, प्रेत्यभाव, फल, सुख, अपवर्ग ये बारह तथा तु शब्दबोध्यद्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष, समवाय और अभाव ये सात लक्ष्य निर्देश करानेमें पदार्थ मात्र ही प्रमेयपदवाच्य है। इनमेंसे आत्माशरीर प्रभृति द्वादशका ज्ञान होनेसे दुःखमय संसारमें विराग और आत्मतत्त्वज्ञान हो कर शीघ्र मोक्षलाभ होता है।

पूर्वोक्त सूत्रमें महर्षि गौतमने आत्मादि अपवर्गान्त बारहको प्रमेय कह कर निर्देश किया है। इनमेंसे कणादोक्त आत्मा आंशिकभावमें भूतपञ्चक, रूप, रस, गन्ध, स्पर्श और शब्द, बुद्धि, मन प्रवृत्ति, इच्छा, द्वेष ये सब निर्दिष्ट तो हुए हैं, पर काल और दिक् नामक द्रव्य, संयोगादिगुण, कर्म, सामान्य, विशेष और समवाय निर्दिष्ट नहीं हुए हैं। सुतरां कणादोक्त पदार्थोंको प्रमेय पदार्थके अन्तर्गत नहीं कह सकते। यह आपत्ति समीचीन तो है, परन्तु भाष्यकारकी उक्तिके प्रति लक्ष्य करनेसे उक्त आपत्ति सहजमें दूर हो सकती है। उक्त सूत्रमें भाष्यकारने जो लिखा है वह इस प्रकार है,—

द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष और समवाय तथा उनके अवान्तरभेदसे अपरिसंख्येय अन्य प्रमेय भी हैं। परन्तु आत्मादि अपवर्गान्त प्रमेयका तत्त्वज्ञान अपवर्गका साधन और उनका मिथ्याज्ञान संसारका हेतु है। इसीसे आत्मादि अपवर्गान्त प्रमेय विशेषरूपसे उपदिष्ट हुए हैं। इसके तात्पर्य टीकाकारका कहना है, कि जिनके तत्त्वज्ञानसे अपवर्ग और जिनके अतत्त्वज्ञानसे संसार होता है वैसा प्रमेय आत्मादि अपवर्गान्त बारह है। इससे कम नहीं है और न अधिक ही है। इस पर वार्त्तिककारने कहा है, कि अन्य भी प्रमेय हैं, परन्तु जिनके तत्त्वज्ञानसे मुक्ति होती है वैसा प्रमेय यही सब हैं।

महर्षि गौतमने स्वकृत सूत्रमें 'तु' शब्दका निर्देश करके यही स्थिर किया है, कि आत्मादि अपवर्गान्त प्रमेय मोक्षोपयोगिरूपमें मुमुक्षुके प्रति उपदिष्ट हुआ है। उससे अन्य प्रमेयका निराकरण नहीं होता। सुतरां कणादोक्त पदार्थ भी गौतमके प्रमेय पदार्थके अन्तर्गत हैं, यह निःसन्देह कहा जा सकता है। सूत्रकारका अभिप्राय जाननेके और भी कारण हैं—

"प्रमेया च तुला प्रामाण्यवत्" (गौत॰सू॰ इस सूत्रके प्रति लक्ष्य करनेसे यह और भी विस्तार हो जाता है।

जिस द्रव्य द्वारा द्रव्यान्तरके गुरुत्वका इयत्तापरिज्ञान होता है, उसका नाम तुला है। यह तुला द्रव्यप्रमाण, सुवर्णादि गुरुद्रव्य प्रमेय है। किन्तु तुला द्रव्य जिस प्रकार प्रमाण होता है, उसी प्रकार प्रमेय भी हो सकता है। जब तुला द्रव्यके परिमाण परिज्ञानके लिये सुवर्णादि द्रव्य द्वारा तुलाद्रव्यका इयत्तापरिच्छेद किया जाता है, तब परिच्छेदक सुवर्णादि द्रव्यप्रमाण और परिच्छेद्य तुला द्रव्य प्रमेय होगा। इस पर वार्त्तिककार कहते हैं, कि तुलाद्रव्य जब तक अपर द्रव्यकी इयत्ताके परिच्छेदका हेतु होता है, तभी तक वह प्रमाण है। जब तक अपर द्रव्य द्वारा तुलाद्रव्यकी इयत्ताका परिच्छेद किया जाता है, तब तक वह परिच्छेदक द्रव्यका प्रमाण और परिच्छेद्यमान तुला-द्रव्य प्रमेय होगा। यथार्थमें निमित्तके भेदसे एक पदार्थमें अनेक पदोंका प्रयोग परिहार्य है। जिस अवस्थामें कोई वस्तु प्रमाका साधन होती है उस अवस्थामें वह प्रमाण है। फिर जिस अवस्थामें वह वस्तु प्रमाका विषय होती है उस अवस्थामें वह प्रमेय है, इसे अवश्य स्वीकार करना पड़ेगा। सूत्रोक्त यदि केवल बारह ही प्रमेय हों, तो 'तुला प्रमेय' सूत्रकारकी यह उक्ति नितान्त असङ्गत हो जाती है। यद्यपि सूत्रनिर्दिष्ट बारह पदार्थोंके मध्य तुलाका पाठ नहीं आता, तो भी तुलाको प्रमेय कहा जाता है। अतएव यह जानना होगा, कि जिसका तत्त्वज्ञान अपवर्गका और अतत्त्वज्ञान संसारका हेतु है, वही प्रमेयसूत्रमें अभिहित हुआ है। सूत्रकार अन्य प्रकारका भी प्रमेय बतलाते हैं। यदि ऐसा नहीं होता, तो पूर्वापर सङ्गति नहीं हो सकती। अतएव कणादोक्त पदार्थ गौतमके प्रमेय पदार्थके अन्तर्गत हैं, इसमें जरा भी सन्देह नहीं।

अब प्रश्न उठता है, कि प्रमेय पदार्थमें यदि समस्त पदार्थोंका अन्तर्भाव होता, तो एक पदार्थ कहनेसे ही काम चल सकता था, तब फिर गौतमने जो सोलह पदार्थ और बारह प्रमेय बतलाये हैं, सो क्यों? इसके उत्तरमें भाष्यकारने कहा है, कि प्रस्थानभेद रक्षाके लिये संशयादि पदार्थ कहे गये हैं। यदि वैसा नहीं होता, तो आन्वीक्षिकी अर्थात् न्यायविद्या भी अध्यात्मविद्यामात्रमें पर्यवसित होती।

इस पर वाचस्पतिमिश्र कहते हैं, कि यदि ऐसा स्वीकार न किया जाता, तो आन्वीक्षिकी भी त्रयीके अन्तर्गत हो जाती। त्रयी, वार्त्ता, दण्डनीति और आन्वीक्षिकी ये चार विद्या प्राणियोंके उपकारके लिये उपदिष्ट हुई हैं। इनमेंसे त्रयीका प्रस्थान अग्निहोत्रहवनादि, वार्त्ताका प्रस्थान हलशकटादि, दण्डनीतिका प्रस्थान, स्वामी, अमात्य प्रभृति और आन्वीक्षिकीका प्रस्थान, संशयादि है। प्रस्थान शब्दका अर्थ है असाधारण प्रतिपाद्यविषय। प्रस्थानभेदसे ही विद्याभेद हुआ करता है। फलतः न्यायके साथ जिन सब पदार्थोंका संस्रव है, गौतमने उन्हें ही पदार्थ बतलाया है। सुतरां संशयादिका कीर्त्तन निरर्थक है, ऐसा किसी हालतसे नहीं कह सकता। प्रमाण पदार्थ प्रमेय पदार्थके अन्तर्गत है, इसमें संदेह करनेका कोई कारण नहीं। क्योंकि, चक्षुरादि इन्द्रिय प्रत्यक्षप्रमाण

है। उनकी गिनती साक्षात् प्रमेय पदार्थमें की गई है। व्याप्तिज्ञान अनुमान और सादृश्यज्ञान उपमान है, ये दोनों बुद्धिरूप प्रमेयके तथा शब्दरूप प्रमाण अर्थरूप प्रमेयके अन्तर्गत हैं। किन्तु चक्षुरादि पदार्थ प्रमाकी साधन अवस्थामें प्रमाण माना जाता है और प्रमाकी विषय-अवस्थामें वही फिर प्रमेयपदवाच्य होता है। उल्लिखित कारणोंसे प्रमाण पदार्थ प्रमेय पदार्थके अन्तर्गत होने पर भी पृथक्भावमें कहा गया है। (न्यायदर्शन)

आत्मादि द्वादश प्रमेयका विषय उन्हीं सब शब्दोंमें देखो।

वेदान्तके मतसे शुद्ध चैतन्य ब्रह्म ही एकमात्र प्रमेय हैं।

प्रमेयत्व (सं० क्ली०) प्रमेयस्य भावः त्व। प्रमेयका भाव या धर्म।

प्रमेह (सं० पु०) प्रकर्षेण मेहति क्षरति वीर्यादिरनेनेति प्र-मिह क्षरणे करणे घञ्। स्वनामख्यात रोगविशेष, मेह-रोगविशेष। (A urinary affection, a gleet, gonno rrhoea) पर्याय—मेह, मूत्रदोष, बहुमूत्रता। इस रोगका लक्षण—

"आस्या सुखं स्वप्नसुखं दधीनि ग्राम्योदका-
नूपरसाः पयांसि।
नवान्नपानं गुड़वैकृतञ्च प्रमेहहेतुः कफकृच्च सर्वम्॥"
(माधवनि०)

सर्वदा उपवेशन वा शयन, दधि, ग्राम्यमांस, औदक-मांस और आनूपमांस, दुग्ध तथा नूतन तण्डुलका अन्न-भक्षण, नूतन जल, चीनी और मिठाई आदि अतिशय मिष्टभोजन तथा कफजनक द्रव्य खानेसे प्रमेहरोग उत्पन्न होता है।

सुश्रुतमें लिखा है—दिवास्वप्न, अपरिश्रमी और आलस्य प्रसक्त होनेसे तथा शीतल, स्निग्ध, मधुर द्रव अन्न-भक्षण करनेसे निश्चय ही प्रमेहरोग होता है। इस प्रकार अहिताचारी पुरुषकी वातपित्तश्लेष्मा विना परि-पाक हुए ही मेदधातुके साथ मिल जाती और मूत्रवाहिनी नाड़ीके मध्य प्रवेश कर अधोभागमें चली जाती है। वहां वस्तिमुखका आश्रय करके भेदकरणकी तरह यन्त्रणा उत्पन्न करती है। ये सब लक्षण होनेसे प्रमेह हुआ है, ऐसा जानना चाहिये। करतल और पदतलमें दाह, देह स्निग्ध, पिच्छिल और भार, मूत्र शुक्लवर्ण और मधुर, तन्द्रा, अवसाद, पिपासा, निश्वासमें दुर्गन्ध, तालु, गल-देश, जिह्वा और दन्तमें मलकी उत्पत्ति, केशका जटिल भाव तथा नखवृद्धि ये सब प्रमेहरोगके पूर्वलक्षण माने गये हैं। सभी प्रकारके प्रमेहमें मूत्र अधिक उतरता है। इस रोगमें दोषसम्भूत पीड़का उत्पन्न होती है। जन-नेन्द्रियके ऊपर जो फोड़ा निकलता है उसे पीड़का कहते हैं। प्रमेहरोग २० प्रकारके हैं उनमेंसे उदकमेह, इक्षुमेह, सान्द्रमेह, सुरामेह, पिष्टमेह, शुक्रमेह, सिकतामेह, शीतमेह, शनैर्मेह और लालामेह ये दश प्रकार कफज; क्षारमेह, नीलमेह, कालमेह, हरिद्रामेह, माञ्जिष्ठमेह और रक्तमेह ये छः प्रकार पित्तज और रसामेह, मज्जामेह, क्षौद्रमेह और हस्तिमेह ये चार प्रकार वातज प्रमेह हैं।

ये सब प्रमेहरोग होनेके पहले दन्त, चक्षु और कर्णादि-में अधिक मलसञ्चय, हस्त और पदादिमें ज्वाला, देहकी चिक्कणता, तृष्णा और मुखकी मधुरता होती है। अधिक परिमाणमें मूत्र और मूत्रकी आविलता (मैलापन) ये दो प्रमेहके साधारण लक्षण हैं। उदकप्रमेहमें मूत्र मैला, कभी स्वच्छ, पिच्छिल, परिमाणमें अधिक श्वेतवर्ण, जल-वत् और गन्धहीन होता है। इक्षुमेहमें मूत्र इक्षुरसके जैसा मिठास होता है। सान्द्रमेहमें पेशावको अधिक काल तक रखनेसे वह घना हो जाता है। सुरामेहमें सुराके समान तथा ऊपरी भागमें स्वच्छ और निचले भागमें घना मूत्र दिखाई देता है। पिष्टमेहमें मूत्रत्याग करते समय रोगीके रोंगटे खड़े हो जाते तथा जलकी तरह सफेद और अधिक पेशाव उतरता है। शुक्रमेहमें मूत्र शुक्रकी तरह वा शुक्रमिश्रित होता है। सिकतामेहमें मूत्रके साथ बालुकाकणाकी तरह कठिन पदार्थ निक-लता है। शीतमेहमें मूत्र अतिशय शीतल, मधुस्वाद और परिमाणमें अधिक होता है। शनैर्मेहमें बहुत धीरे धीरे अल्प मूत्र निकलता है। लालामेहमें लालायुक्त तन्तु-विशिष्ट और पिच्छिल पेशाव उतरता है। क्षारमेहमें मूत्र क्षारजलकी तरह गन्ध, वर्ण, आस्वाद और स्पर्शविशिष्ट होता है। हरिद्रामेहमें हरिद्रावर्ण और कटुरसयुक्त तथा मूत्रत्यागकालमें लिङ्गमें जलन मालूम होती है। मञ्जिष्ठा-मेहमें मञ्जिष्ठाजलके समान रक्तवर्ण और मछलीकी तरह

गन्धयुक्त मूत्र निकलता है। रक्तमेहमें मछलीकी तरह गन्धविशिष्ट, उष्ण और खारा पेशाव उतरता है। वसामेहमें चर्वींके समान अथवा चर्वींमिश्रित मूत्र वार वार निकलता है। कोई कोई वसामेहको सर्पिमेंह भी कहते हैं। मज्जमेहमें मज्जतुल्य वा मज्जमिश्रित मूत्र निकलता है। हस्तिमेहमें रोगी मतवाले हाथीकी तरह हमेशा पेशाव करता है और पेशाव करनेके पहले किसी प्रकारका वेग उपस्थित नहीं होता। कभी कभी तो मूत्ररोध होते भी देखा जाता है।

प्रमेहरोगका उपद्रव—दश प्रकारके कफज मेहोंमें अजीर्ण, अरुचि, वमि, निद्राधिक्य, खांसीके साथ कफनिष्ठीवन और पीनस ; छः प्रकारके पित्तज मेहोंमें वस्ति और लिङ्गनालमें सुई चुभनेकी-सी वेदना, लिङ्गनालमें पाक, ज्वर, दाह, तृष्णा, अम्लोद्गार, मूर्च्छा और मलभेद तथा चार प्रकारके वातज मेहोंमें उदावर्त्त, कम्प, हृदयमें वेदना, सव प्रकारके आहारमें लोभ, शूल, अनिद्रा, शोप, कास और श्वास ये सव उपद्रव उठ सकते हैं। उपद्रवयुक्त सभी प्रकारका प्रमेह प्रायः कष्टसाध्य है।

पित्तज-प्रमेहमें दोनों वृषणका अवदारण (लम्बा होना), वस्तिभेद, मेढ्तोद, हृदिशूल, अम्लिकाज्वर, अतिसार, अरुचि, वमन, गात्रका उद्भाव, दाह, मूर्च्छा, पिपासा, निद्रानाश, पाण्डुरोग, विष्ठा और मूत्रकी पीतवर्णता ये सव उपद्रव होते हैं।

ये सव प्रमेह उपस्थित होनेसे यदि उपयुक्त चिकित्सा न की जाय, तो रोगीको गया गुजरा ही समझना चाहिये। शरीरमें चर्वी और मेदके अधिक रहनेसे तथा समस्त धातुओंके त्रिदोष द्वारा दूषित होनेसे प्रमेहरोगीके शरीरमें दश प्रकारकी पीड़का उत्पन्न होती है। इन सव पीड़काओंके नाम हैं शराविका, सर्पपिका, कच्छपिका, जालिनी, विनता, पुत्रिणी, मसूरिका, अलजी, विदारिका और विद्रधिका। इनका लक्षण—शरावके जैसा परिमाण और उसका मध्यस्थल निम्न होनेसे शराविका ; श्वेतसर्पपके समान तथा उसीकी तरह शरीरमें स्थित होनेसे सर्षपी ; दाहयुक्त और कूर्मकी तरह संस्थित होनेसे कच्छपिका ; तीव्रदाहयुक्त और पीड़काके नीलवर्ण तथा उन्नत होनेसे विनता, संकुचित और उन्नत होनेसे पुत्रिणी, मसूरके जैसा संस्थित होनेसे मसूरिका, रक्त और श्वेतवर्ण कठिन स्फोटयुक्त होनेसे अलजी, भूमिकुष्माण्डकी तरह गोल और कठिन होनेसे विदारिका तथा विद्रधिके लक्षणविशिष्ट होनेसे भी विद्रधिका समझी जाती है। दुर्वल अवस्थामें यदि रोगीके मलद्वार, हृदय, मस्तक, अंशदेश, पृष्ठ और मर्मस्थानमें उपद्रवविशिष्ट पीड़का हो, तो उसे असाध्य जानना चाहिये। समूचे शरीरको निष्पीड़न करके यदि मेद, मज्जा और वसायुक्त आस्राव वायुकर्त्तृक अधोभागमें निःसृत हो, तो इसमें भी रोगीकी जान पर खतरा है, ऐसा समझना चाहिये। प्रमेहके पूर्व लक्षणका भाव दृष्ट होने तथा मूत्रके अधिक परिमाणमें निकलनेसे ही जानना चाहिये, कि उसे प्रमेहरोग हुआ है। पीड़कामें अतिशय पीड़ित और उपद्रवविशिष्ट होनेसे मधुमेह होता है। यह मधुमेह दुःसाध्य है।

सभी प्रकारके प्रमेहरोग अचिकित्स्यभावमें अधिक दिन रहनेसे मधुमेहरूपमें परिणत होते हैं। इसमें मूत्र मधुके समान घना, पिच्छिल, पिङ्गलवर्ण और मिठास होता है। मधुमेह अवस्थामें जिस जिस दोषकी अधिकता रहती है, उस उस दोपसे उत्पन्न प्रमेह-लक्षण दिखाई देते हैं। (सुश्रुत निदान० ६३ अ०)

प्रमेहरोग स्वभावतः कष्टसाध्य है। अतः यह रोग होते ही उसकी विशेषरूपसे चिकित्सा करना आवश्यक है। सुश्रुतके मतसे प्रमेहरोग दो प्रकारका है सहज और कुपथ्यजन्य। पितामाताके वीजदोपसे जो रोग उत्पन्न होता है उसे सहज और जो कुपथ्य द्वारा होता है उसे कुपथ्यजन्य कहते हैं। दोनों ही प्रकारके प्रमेहमें पहले शरीरकी कृशता, रूक्षता, अल्प आहार, पिपासा आदि उपद्रव होते हैं। पीछे देहकी स्थूलता, स्निग्धता, अधिक आहार, शय्याप्रियता, आसनप्रियता वा निद्राशीलता आदि लक्षण दीख पड़ते हैं। कृश होनेसे अन्नपानके नियम द्वारा और स्थूल होनेसे उपवासादि कार्शकर क्रिया द्वारा चिकित्सा विधेय है।

प्रमेहरोगियोंके लिये सौवीरक (कांजी), तुषोदक, शुक्त, सुरा, आसव, दुग्ध, जल, तैल, घृत, इक्षुविकार, दधि, पिष्टान्न, अम्लपानक, ग्राम्य वा अनूपदेशजात पशुका मांस ये सव विशेष निषिद्ध हैं।

शालि, षष्ठि, यव, गोधूम, कोद्रव और उद्दालक ये सब यदि पुराने हों, तो प्रमेहरोगी खा सकते हैं। चना, अरहर, कुलथी और मूंगको जमालगोटेके तेलमें पाक कर, तीता और कसैला शाक, पेशाब रोकनेवाला जङ्गली मांस और जिन सब द्रव्योंसे मेद शुष्क होता है, उन्हें तेलमें पका कर प्रमेहरोगी भोजन कर सकते हैं। अम्ल-भोजन बिलकुल निषिद्ध है, स्नान कर सकते हैं। परन्तु प्रमेहकी यदि अधिकता हो तो स्नान नहीं करना ही अच्छा है।

प्रमेहरोगीको पहले स्निग्ध कर पूर्वोक्त किसी प्रकारके तेल द्वारा वा प्रियंगु आदि सिद्ध घृत द्वारा वमन और विरेचन करावे। विरेचनके बाद सुरसादिकषाय द्वारा आस्थापन करे। शरीरमें यदि जलन देती हो, तो स्नेह-वर्जित न्यग्रोधादिके कषायमें सोंठ, भद्रदारु और मोथा डाल कर मधु तथा सैन्धवके साथ पान करे। इसके द्वारा देह विशुद्ध होनेसे हरिद्रा, आमलकीका रस, मधुके साथ पान अथवा त्रिफला, देवदारु और मोथा इन्हें हरिद्रायुक्त आमलकीके रसमें पीस कर मधुके साथ पाक करे। कूटज, कपित्थ, रोहित, विभीतक और सप्तपर्णपुष्प इनका कल्क अथवा निम्ब, आरग्वध, सप्तपर्ण, मूर्वा, कूटज, सोमवृक्ष वा पलाश इन सब वृक्षोंका त्वक्, पत्र, मूल, फल और पुष्प इन सबका कषाय प्रस्तुत करके सेवन करनेसे विशेष उपकार होता है।

उदकमेहमें पारिजातकषाय, इक्षुमेहमें जयन्तीकषाय, सुरामेहमें लिङ्गकषाय, सिकतामेहमें चित्रककषाय, शनैर्मेहमें खदिर-कषाय, लवणप्रमेहमें पाठा और अगुरुका कषाय, पिष्टमेहमें हरिद्रा और दारुहरिद्राका कषाय, सान्द्रमेहमें सप्तपर्णकषाय, शुक्रमेहमें दुर्वा, शैवाल, प्लव, हठ, करञ्ज और कसेरूका कषाय, फेनमेहमें त्रिफला, आरग्वध और द्राक्षाका कषाय; इन्हें मधुके साथ पान करे। कफजप्रमेहमें शेषोक्त दो प्रकारका अधिक परिमाणमें मधुके साथ सेवन करनेसे विशेष उपकार होता है। पित्तज नीलप्रमेहमें शालसारादि कषाय वा अश्वत्थकषाय, हरिद्रामेहमें राजवृक्षकषाय, अम्लमेहमें मधु-मिश्रित न्यग्रोधादि कषाय, क्षारमेहमें त्रिफलाकषाय, मञ्जिष्ठामेहमें मञ्जिष्ठा और चन्दनका कषाय, शोणितमेहमें गुडूची, तिन्दुकास्थि, खर्जूर और गाम्भारीका कषाय, इन्हें मधुके साथ पान करनेसे विशेष फायदा देखा जाता है।

जो सब प्रमेह असाध्य बतलाये गये हैं, वे अच्छी तरह चिकित्सित होनेसे याप्य होते हैं। इस कारण असाध्य प्रमेहकी भी चिकित्सा विधेय है। असाध्य प्रमेहके मध्य सर्पिमेहमें कुष्ठ, कूटज, सोनापाठा, हिंगु और कटकी इनके कल्कका गुडूची और चित्रकके कषायके साथ सेवन करे; वसामेहमें अग्निमन्थका कषाय, क्षौद्र-मेहमें खदिर या गुवाककषाय, वस्तिमेहमें तिन्दूक, कपित्थ, शिरीष, पलाश, सोनापाठा, मूर्वा और दुरालभा इनके कषायको मधुके साथ सेवन करनेसे वे सब असाध्य प्रमेह याप्य रहते हैं। इन सब प्रमेहोंमें हाथी, घोड़े, सूअर, गधे और ऊंटकी हड्डीका क्षार सेवन करनेसे भी विशेष उपकार होता है। प्रमेहमें यदि ज्वाला रहे, तो जलीयकन्द और दूधके साथ यवागु प्रस्तुत करके मधुके साथ सेवन करे।

प्रियंगु, अनन्ता, यूथिका, पद्म, लोहितिका, अम्बष्ठा, दाड़िमत्वक्, शालपर्णी, पुन्नाग, नागकेशर, धातुकी, धातकी, वकुल, शालमली और मोचरस इनका अरिष्ट वा आसव प्रस्तुत करे। इसके सेवनसे प्रमेहरोग जाता रहता है। शृङ्गाटक, गिलोड्यविष, मृणाल, कशेरुक, यष्टिमधु, आम्र, जम्बू, असन, अर्जुन, रोध्र, भल्लातक, चर्मवृक्ष, गिरिकर्णिका, शैलज, निचुल, दाड़िम, अजकर्ण, हरिवृक्ष, राजादन, गोपघंटा और विकङ्कत इनका अरिष्ट, अवलेह वा आसव प्रस्तुत करके सेवन करनेसे प्रमेहरोग प्रशमित होता है।

प्रमेहरोगकी वृद्धि होनेसे व्यायाम, युद्ध, क्रीड़ा गज, तुरङ्ग और रथादिमें भ्रमण तथा अस्त्रसञ्चालन करनेसे विशेष उपकार होता है। रोगी यदि निर्धन और निःसहाय हो, तो पादुका और छत्रका परित्याग कर भिक्षाहार तथा संयतचित्तसे सौ योजनसे अधिक भ्रमण करे। श्यामाक, नीवार, आमलक, कपित्थ, तिन्दुक और अश्मन्तक फल खा कर वन वनमें भ्रमण, सर्वदा गो और ब्राह्मणका अनुगामी हो गोमूत्र तथा गोमय भक्षण करे। इससे प्रमेहरोगकी शान्ति होती है। प्रमेहरोगकी पीड़का होनेसे उसकी भी चिकित्सा विधेय

है। प्रमेहरोगीका मूत्र पिच्छिलता और आविलताशून्य, निर्मल, तिक्त और कटुरसविशिष्ट होनेसे रोग आरोग्य हुआ है, ऐसा जानना चाहिये।

( सुश्रुत चिकित्सा १२-१३ अ० )

प्रमेहरोगके बहुतसे मुष्टियोग हैं—प्रमेहरोग स्वभावतः ही कष्टसाध्य है। इस रोगका आक्रमण होते ही विशेष सावधानीसे रहना उचित है। गुलञ्चका रस, आमलकीका रस, कच्चे सेमरका रस प्रमेहरोगका उत्कृष्ट मुष्टियोग है। त्रिफला, देवदारु, दारुहरिद्रा और मोथा इनके क्राथका मधुके साथ पान करनेसे सभी प्रकारके प्रमेह प्रशमित होते हैं। मधु और हरिद्रायुक्त आमलकीका रस भी उसी प्रकार उपकारी है। शुक्रमेहमें दुधके साथ शतमूलीका रस अथवा प्रतिदिन सवेरे आध पाव कच्चे दूधमें उतना ही पानी मिला कर पी जानेसे विशेष उपकार होता है। पलाशफूल एक तोला और चीनी आध तोला इन्हें ठंढे जलके साथ सेवन करनेसे सभी प्रकारके प्रमेह निवारित होते हैं। रांगेकी भस्म प्रमेहरोगकी एक उत्कृष्ट औषध है। सेमरफूलके रस, मधु और हरिद्राचूर्णके साथ २ रत्ती भर रांगेकी भस्मका सेवन करनेसे प्रमेहरोग अतिशीघ्र जाता रहता है।

प्रमेहरोगमें मूत्ररोध होनेसे ककड़ीका वीज, सैन्धवलवण और त्रिफला इनके चवन्नी भर चूर्णको गरम जलके साथ सेवन करे। कुशावलेह और मूत्रकृच्छ्ररोगकी अन्यान्य औषधोंका भी सेवन करनेसे विशेष उपकार होता है।

इलायचीका चूर्ण, मेहकुलान्तकरस, मेहमुद्गरवटिका, वङ्गेश्वर, वृहत्हरिशङ्करस, चन्दनासव और दाड़िमाद्यघृत आदि औषधका तथा प्रमेहमिहिर आदि तेलका रोगकी अवस्थाका विचार करके सभी प्रकारके प्रमेह रोगोंमें व्यवहार किया जाता है।

प्रमेह-पीड़कामें यज्ञडुमरका दूध लगावे अथवा सोमराजीके वीजको पीस कर प्रलेप दे। अनन्तमूल, श्मामालता, द्राक्षा, निसोथ, कटकी, हरीतकी, अडूसकी छाल, नीमकी छाल, हरिद्रा, दारुहरिद्रा और गोक्षरवीज, इन सब द्रव्योंका क्राथ सेवन करनेसे प्रमेहपीड़का प्रशमित होती है। शारिवादि लौह, शारिवादिआसव और मकरध्वजका रस इस अवस्थाकी उपयुक्त औषध है। प्रमेहरोगकी अन्यान्य औषधोंका भी इसमें विवेचनापूर्वक प्रयोग किया जा सकता है। अधिक दूध, मिष्टद्रव्य, अधिक मत्स्य, लालमिर्च, शाक, अम्ल द्रव्य, उरदकी दाल, दधि, गुड़, लौकी, ताड़की गरी और अन्यान्य कफवर्द्धक द्रव्य-भोजन, मद्यपान, मैथुन, दिवानिद्रा, रात्रिजागरण, आतपसेवन, मूत्रका वेगधारण और अधिक धूमपान ये सब प्रमेहरोगमें विशेष अनिष्टकारक हैं। भावप्रकाशमें लिखा है, कि स्त्रियोंके प्रमेहरोग नहीं होता।

"रजः प्रवर्त्तते यस्मात् मासि मासि विशोधयेत्।
सर्वान् शरीरदोषांश्च न प्रमेहन्त्यतः स्त्रियः॥"

( भावप्र० )

स्त्रियोंके प्रति मासमें रजोरक्त स्राव हो कर शारीरिक समस्त दोष विशोधित होते हैं, इस कारण वे प्रमेहरोगाक्रान्ता नहीं होतीं। किन्तु कहीं कहीं अनार्त्त वा स्त्रियोंके यह रोग होते देखा गया है। प्रमेहरोगीमें कोई बलवान् होता है और कोई दुर्बल। इनमेंसे कृश व्यक्तिके लिये बल और मांसवृद्धिकर औषध तथा अधिक दोष और बलसम्पन्न व्यक्तिके लिये संशोधन अर्थात् विरेचनादिका प्रयोग विशेष हितकर है। जब वमन और विरेचन द्वारा सभी दोष ऊर्द्ध्वाधः निःसृत हो जाय, तब सन्तर्पणक्रिया कर्त्तव्य है। जिस प्रमेहरोगीको संशोधनका सेवन करना निषिद्ध है, उनके लिये संशमन औषधविशेष उपकारजनक है। विष्किर ( हंस, मयूर और कुक्कुटादि ), प्रतुद (कपोतादि) पक्षी तथा छागादि जंगली पशुके मांसका यूष, अल्प परिमाणमें कषाय रस, चूर्ण अवलेह, मसूर और मूंग आदिका लघु आहार प्रमेह रोगमें हितकर है। श्यामाक कामिनीधान्य, गोधूम, चना, अरहर, कुलथी और उड़द ये सब द्रव्य यदि साल भरसे ऊपरके हों, तो उनका सेवन करनेसे विशेष लाभ होता है। मधु और हरिद्रा संयुक्त आमलकीका रस, त्रिफला, देवदारु और मोथेका क्राथ पान करनेसे प्रमेह प्रशमित होता है। त्रिफला, लौह, शिलाजतु वा हरीतकी चूर्णका मधुके साथ अवलेह करनेसे वा गुलञ्चके रसको मधुके साथ पान करनेसे सभी प्रकारके प्रमेह जाते रहते हैं। थोड़ी सी फिटकरीके चूरको नारियलके वीचमें भर कर उसे रात भर कीचड़में

गाड़ रखे। सवेरे उसे निकाल कर उस चूर्ण और जलको एक साथ पान करनेसे बहुत दिनोंका प्रमेह नष्ट हो जाता है। अलावा इसके कुशावलेह, शिलाजतु, सालसारादि-लेह, दाड़िमाद्यघृत, वृहद्दाड़िमाद्यघृत, महादाड़िमाद्य घृत, विड़ङ्गादि लौह, पञ्चाननरस, मेहकुलान्तकरस, मेहा-नलरस, चन्द्रकला, तारकेश्वर, सोमेश्वररस, सर्वेश्वररस, वेदविद्यावटी, वङ्गेश्वर, वृहद्वङ्गेश्वर, वङ्गाष्टक, वसन्त-कुसुमाकररस, चन्द्रप्रभादि वटिका, मेहमिहिरतैल, प्रमेह-मिहिरतैल, इन्द्रवटी, मेहमुद्गरवटिका, सोमनाथरस और देवदार्वरिष्ट इन सब घृत और तेलका सेवन करनेसे प्रमेहरोग प्रशमित होता है। चिकित्सकको चाहिये, कि वे रोगीका धातु और बलाबल देख कर औषधका प्रयोग करें। (भैषज्यरत्ना० प्रमेहरोगा०)

भावप्रकाश, चरक, चक्रदत्त आदिमें इस रोगका विशेष विवरण लिखा है, पर विस्तार हो जानेके भयसे यहां नहीं लिखा गया।

यह रोग महापातकज है। अतएव इसमें प्रायश्चित्त करना अवश्य कर्त्तव्य है। मेहरोग देखो।

प्रमेहमिहिरतैल (सं० क्ली०) तैलौषधभेद। इसकी प्रस्तुत प्रणाली—तिल तैल ४ सेर, कल्कार्थ लाक्षा ८ सेर, जल ६४ सेर, शेष १६ सेर, सतमूलीका रस ४ सेर, दुग्ध ४ सेर, दधिका जल १६ सेर, कल्कार्थ सोयां, देवदारु, मोथा, हरिद्रा, दारुहरिद्रा, मूर्वा, कुट, अश्वगन्धा, श्वेतचन्दन, रक्तचन्दन, रेणुक, कटकी, यष्टिमधु, रास्ना, गुड़त्वक्, इलायची, वरङ्गी, चई, धनिया, वला, गोरक्षमुंडी, पिठ-वन, मञ्जिष्ठा, सरलकाष्ठ, पद्मकाष्ठ, लोध, सौंफ, वच, जीरा, खसकी जड़, जायफल, अड़ूसकी छाल, तगरपादुका प्रत्येक दो तोला। यथानियम इस तेलको पाक करे। शरीरमें इसकी मालिस करनेसे दाह, पिपासा और मुख-शोषादि उपद्रवोंके साथ सभी प्रकारके प्रमेह रोग जाते रहते हैं। (भैषज्यरत्ना० प्रमेहरोगा)

प्रमेहिन् (सं० पु०) प्र-मिह-णिनि। १ प्रमेहरोगी। २ नन्दिवृक्ष।

प्रमोक्तव्य (सं० त्रि०) प्र-मुच्-तव्य। मुक्तिके योग्य।

प्रमोक्ष (सं० पु०) १ विमुक्ति, छुटकारा। २ निर्वाण, मोक्ष। ३ त्याग, छोड़ना।

प्रमोक्षण (सं० क्ली०) प्रकृष्टरूपसे मुक्ति।

प्रमोचन (सं० त्रि०) प्रकर्षेण मुच्यतेऽनेन प्र-मुच-ल्युट्। १ प्रकृष्ट मोचनकर्त्ता, अच्छी तरह प्रमोचन करनेवाला। (क्ली०) २ प्रकृष्टरूपसे मोचन, अच्छी तरह छुड़ाना। ३ प्रमोचनसाधन, खूब हरण करना। स्त्रियां ङीप्। ४ गवाक्षी। ५ गोडुम्बा, एक प्रकारकी ककड़ी, गोमा ककड़ी।

प्रमोद (सं० पु०) प्र-मुद हर्षे भावे घञ्। १ हर्ष, आनन्द। २ आमोद, सुख। ३ नागभेद, एक नागका नाम। ४ कुमारा-नुचरभेद, कुमारके एक अनुचरका नाम। ५ मुख्य सिद्धि-भेद, एक सिद्धिका नाम। मुख्यसिद्धि तीन प्रकारकी है, प्रमोद, मुदित, और मोदमान। सर्वोत्कर्षसे जब आध्या-त्मिक दुःखकी निवृत्ति होती है, तब यह सिद्धि होती है। ६ बृहस्पतिके पहले युगके चौथे वर्षका नाम। (त्रि०) ७ प्रमोद युक्त, हर्षयुक्त।

प्रमोदक (सं० पु०) १ षष्टिकधान्य, साठी धान। २ शालि-धान्यविशेष, एक प्रकारका जड़हद।

प्रमोदन (सं० त्रि०) प्रमोदयति प्र-मुद-णिच्-ल्यु। १ हर्षकारक। (पु०) २ विष्णु। (क्ली०) ३ हर्षसम्पादन।

प्रमोदमान (सं० क्ली०) सांख्यवर्णित अष्टसिद्धिमेंसे एक।

प्रमोदसट्टक (सं० क्ली०) कृतान्नभेद, एक प्रकारकी औषध। यह गाढ़े दही और चीनीमें मिर्च, पीपल, लौंग, और कपूर मल कर उसमें अनारके पके दाने डाल कर बनती है। इससे दीपन होता है तथा थकावट और प्यास दूर होती है।

प्रमोदा (सं० स्त्री०) सांख्यके अनुसार आठ प्रकारकी सिद्धियोंमेंसे एक। यह आधिदैविक दुःखोंके नष्ट होने पर प्राप्त होती है।

प्रमोदित (सं० त्रि०) प्र-मुद-हर्षे-क्त (उदुपधादिति। पा १।२।२१) इति किद्भावः; प्रमोदोऽस्य जात इति तारका-दित्वादि तच् वा। १ प्रमोदयुक्त, आनन्दित, हर्षित। (पु०) २ कुबेर।

प्रमोदिन् (सं० त्रि०) प्रमोदयतीति प्र-मुद-णिच् णिनि। १ प्रकृष्ट हर्षयुक्त। २ हर्षजनक।

प्रमोदिनी (सं० स्त्री०) जिङ्गिनी वृक्ष, जिगिनका पेड़।

प्रमोह (सं० पु०) प्र-मुह-घञ्। १ प्रकृष्टरूप मोह। २ प्रमोहक, मूर्च्छा।

प्रमोहन (सं० क्ली०) प्रमुह्यतेऽनेन प्र-मुह-करणे-ल्युट्, प्रमोऽयति प्र-मुह-णिच्-ल्यु वा। १ प्रमोहसाधन, वह अस्त्र जिसके प्रयोगसे शत्रुदलमें प्रमोहकी उत्पत्ति हो। २ मोहित करना। (त्रि०) ३ प्रमोदकारकमात्र।

प्रमोहिन् (सं० त्रि०) प्रमोहयतीति प्र-मुह-णिनि। मोहजनक।

प्रम्लोचन्ती (सं० स्त्री०) अप्सराभेद।

प्रम्लोचा (सं० स्त्री०) प्रम्लोचति तापसादीन् प्रतिगच्छतीति प्र-म्लुच-गतौ अच्-टाप्। अप्सराविशेष, एक अप्सरा।

प्रयक्ष (सं० पु०) प्र-यक्ष-पूजायां अच्। पूज्य।

प्रयंज् (सं० स्त्री०) वलि, उत्सर्ग।

प्रयज्यु (सं० त्रि०) प्र-यज 'यजिसनिशुन्धिमसिदनिभ्यो युच्, इति युच् निरनुनासिकत्वात् अनादेशो न। अध्वर्यु।

प्रयत (सं० त्रि०) प्र-यम-क्त वा प्रयते धर्मार्थमिति प्र-यत-अच्। १ पवित्र, संयत। २ नम्र, दीन। ३ प्रयत्नशील। ४ दत्त, दिया हुआ।

प्रयतात्मा (सं० त्रि०) १ संयत आत्मावाला, जितेन्द्रिय, संयमी। (पु०) २ शिव।

प्रयति (सं० स्त्री०) प्र-यम-क्तिन्। प्रथम संयम।

प्रयतितव्य (सं० त्रि०) प्र-यत-तव्य। प्रयत्नके योग्य।

प्रयत्तव्य (सं० त्रि०) प्रयत्नयोग्य।

प्रयत्न (सं० पु०) प्र-यत यत्ने (यजयाचयतविच्छप्रच्छरक्षो नङ्। पा ३।३।९०) इति नङ्। प्रकृष्टयत्न, चेष्टा, कोशिश।

नैयायिकोंके मतसे प्रयत्न तीन प्रकारका है, प्रवृत्ति, निवृत्ति और जीवनयोनि। इष्टसाधनता ज्ञान, चिकीर्षा (यह हमारा कर्त्तव्य है, ऐसी इच्छा), कृतिसाध्यत्व ज्ञान और उपादानप्रत्यक्ष ये सब प्रवृत्तिके कारण हैं। जो काम करनेकी इच्छा नहीं होती उसे करनेके लिये कोई भी प्रवृत्त नहीं होता। इच्छा होने पर भी यदि समझा जाय, कि यह काम मेरी शक्तिके वाहर है, तो वह काम करनेकी प्रवृत्ति नहीं होती। असाध्य विषयमें प्रवृत्त होना असम्भव है। इतना होने पर भी जिस उपादानसे कार्यसम्पादन करना होगा, उस उपादानका प्रत्यक्ष नहीं होने पर वह कार्य नहीं किया जा सकता। जिस प्रकार मट्टीके नहीं रहनेसे घड़े आदि नहीं वन सकते तथा चावलके नहीं रहनेसे रसोई नहीं वन सकती, उसी प्रकार विना उपादानके कोई कार्य नहीं किया जा सकता। शरीरमें प्राणवायुका सञ्चरण अर्थात् निश्वास प्रश्वासादि जिस प्रयत्नभावसे होते हैं, उसका नाम जीवनयोनि प्रयत्न है। २ फलार्थियोंके प्रारब्ध कर्मोंकी पाँच अवस्थामेंसे एक। ३ वर्णोंके उच्चारणमें होनेवाली क्रिया। उच्चारण प्रयत्न दो प्रकारका होता है, आभ्यन्तर और वाह्य। ध्वनि निकलनेके पहले वागिन्द्रियकी क्रियाको आभ्यन्तर प्रयत्न और ध्वनिके अन्तकी क्रियाको वाह्य प्रयत्न कहते हैं। आभ्यन्तर प्रयत्नके अनुसार वर्णोंके चार भेद हैं, विवृत, स्पृष्ट, ईषत् विवृत और ईषत् स्पृष्ट। जिनके उच्चारणमें वागिन्द्रिय खुली रहती हैं, उसे विवृत, जैसे, स्वर; जिनके उच्चारणमें वागिन्द्रियका द्वार वंद रहता है, उसे स्पष्ट, जैसे 'क' 'से' 'म' तक १५ व्यञ्जन; जिनके उच्चारणमें वागिन्द्रिय कुछ खुली रहती है, उसे ईषत् विवृत, जैसे, य र ल व और श ष स ह को ईषत् स्पष्ट कहते हैं। वाह्य प्रयत्नके अनुसार दो भेद हैं, अघोष और घोष। अघोष वर्णोंके उच्चारणमें सिर्फ श्वासका उपयोग होता है, कोई नाद नहीं होता, यथा—क ख च छ ट ठ त थ प फ श ष और स। घोष वर्णोंके उच्चारणमें केवल नादका उपयोग होता है, यथा—शेष व्यञ्जन और सव स्वर।

प्रयत्नवत् (सं० त्रि०) प्रयत्नोऽस्यास्ति प्रयत्न-मतुप्-मस्य-व। प्रयत्नयुक्त।

प्रयत्नवान् (हिं० वि०) प्रयत्नमें लगा हुआ।

प्रयत्नशैथिल्य (सं० क्ली०) स्वाभाविक प्रयत्नके उपरमपूर्वक प्रयत्नभेद। यह योगाङ्ग आसनसिद्धिके निमित्त आवश्यक है। पातञ्जलदर्शनमें लिखा है—"प्रयत्नशैथिल्यानन्तसमापत्तिभ्याम्" (पातञ्जलद० २।४७) 'चलत्वात् स्थैर्यविघातकस्य स्वाभाविक प्रयत्नस्य शैथिल्यं उपरमः' (भोजवृत्ति) आसन जय करनेमें शास्त्रविहित प्रयत्नकी आवश्यकता है। आसन जय करनेके लिये स्वाभाविक प्रयत्न नहीं करना चाहिये। अर्थात् अयोगी मनुष्य हमेशा जैसे प्रयत्नसे उपवेशन करते हैं, वैसे प्रयत्नका परित्याग कर योगशास्त्रोक्त प्रयत्न शिक्षा करे। पीछे उसी प्रयत्नको काममें ला कर आसन जय करना होता है। स्वाभाविक प्रयत्नका उपरम होनेसे-योगशास्त्रोक्त यो प्रयत्नविशेष है, उसीको प्रयत्नशैथिल्य कहते हैं।

प्रयन्तृ ( सं० त्रि० ) प्र-यम-तृच् । १ प्रकर्षरूपसे यन्ता । २ दाता ।

प्रयस् (सं० क्ली०) प्रयस्यतेऽत्र प्र-यस-आधारे-क्विप् । अन्न ।

प्रयसा ( सं० स्त्री० ) एक राक्षसी जिसे रावणने सीताको समझानेके लिये नियत किया था ।

प्रयस्त ( सं० त्रि० ) प्र-यस-प्रयत्ने-क । १ प्रयास द्वारा कृत । २ सुसंस्कृत । ( क्ली० ) ३ घृतचतुर्जातकादि द्वारा प्रयत्न संस्कृत व्यञ्जन ।

प्रयस्वत् ( सं० त्रि० ) हविर्लक्षणान्नयुक्त ।

प्रया ( सं० स्त्री० ) प्रकर्षरूपसे शत्रुके प्रति अभियायी बल । वह ताकत जो शत्रुके प्रति अच्छी तरह लगाई गई हो ।

प्रयाग (सं० पु०) प्रकृष्टो यागो यागफलं यस्य यस्मात् वा । १ एक प्रसिद्ध तीर्थ जो गंगा यमुनाके सङ्गम पर है।

प्रयाग तीर्थका विषय प्रायः सभी पुराणोंमें आया है। यहां अति संक्षिप्त भावमें उसके माहात्म्यका विषय लिखा जाता है । कहते हैं, कि पापी सभी प्रकारके पापानुष्ठान करके यदि प्रयाग तीर्थमें मस्तक मुड़ावे, तो उसके सब पाप जाते रहते हैं । मत्स्यपुराणमें प्रयाग-तीर्थके माहात्म्यका विषय १०२ अध्यायसे ले कर १०७ अध्याय तक विस्तृतभावमें लिखा है, यहां उसका संक्षिप्त विवरण दिया जाता है,—

"एतत् प्रजापतेः क्षेत्रं त्रिषु लोकेषु विश्रुतम् ।
न शक्यं कथितं राजन् त्रिषु लोकेषु विश्रुतम् ।।" इत्यादि ।
( मत्स्यपु० १०२ अ० )

प्रयागतीर्थ प्रजापतिका क्षेत्र है और त्रिलोकविख्यात है। इसका माहात्म्य सौ वर्ष तक कहने पर भी शेष नहीं हो सकता। इस तीर्थमें स्रोतस्वती गंगा और यमुना विद्यमान हैं । साठ हजार वीरपुरुष गङ्गाकी और स्वयं सूर्यदेव यमुनाकी रक्षा कर रहे हैं । यहां एक वट-वृक्ष है जिसके रक्षक स्वयं शूलपाणि हैं। सभी देवता मिल कर इस पापनाशक स्थानकी रक्षा करते हैं। यहांका माहात्म्य ऐसा है, कि केवल नाम लेनेसे ही पाप-का क्षय होता और दर्शनसे सभी पाप जाते रहते हैं। इस तीर्थमें पांच कुण्ड हैं जिनके मध्य जाह्नवी देवी अवस्थित हैं। प्रयागतीर्थमें प्रवेश करते ही सभी पाप ध्वंस हो जाते हैं और मन ही मन जो कामना की जाती है वह पूरी होती है। इस तीर्थमें स्नानदानादि और पितरोंका तर्पण करके यदि देहावसान हो जाय, तो वह दीप्तकाञ्चन सदृश और सूर्यतुल्य तेजस्क विमान पर चढ़ कर स्वर्गगतिको प्राप्त होता है । वहां पहुंच कर वह गन्धर्व और अप्सराओंके मध्य वास करता है। देश, विदेश, गृह वा अरण्य जहां कहीं भी मृत्युकालमें प्रयाग-का स्मरण किया जाय, मृत्युके बाद उसे ब्रह्मलोककी प्राप्ति होती है । जब उसका पुण्यक्षय हो जाता है, तब वह स्वर्गलोकसे परिभ्रष्ट हो जम्बूद्वीपका अधिपति हो कर जन्मग्रहण करता है।

प्रयागतीर्थमें यदि सिर्फ एक पयस्विनी गाभी श्रोत्रिय ब्राह्मणको दान दी जाय, तो उसे पांच करोड़ गुण अधिक फललाभ होता है। इस तीर्थमें किसी सवारी-से जाना बिलकुल मना है। यदि कोई धनगर्वसे उन्मत्त हो सवारी द्वारा इस तीर्थमें जाय, तो उसे तीर्थमें जाने-का कोई फल नहीं ।

"ऐश्वर्यलोभमोहाद्वा गच्छेत् यानेन यो नरः ।
निष्फलं तस्य तत्तार्थं तस्मात् यानञ्च वर्जयेत् ॥"
( मत्स्यपु० )

इस तीर्थमें जिसे जैसा विभव है उसे तदनुसार दान करना चाहिये। इस तीर्थमें जो अक्षयवट है उसके नीचे यदि किसीकी मृत्यु हो जाय, तो उसे रुद्रलोककी प्राप्ति होती है।

"वटमूलं समासाद्य यस्तु प्राणान् परित्यजेत् ।
सर्वलोकानतिक्रम्य रुद्रलोकं स गच्छति ॥"
(मत्स्यपु० )

यह तीर्थ गङ्गा और यमुनाके सङ्गमस्थल पर अव-स्थित है, इसीसे यहां देवता, दानव, गन्धर्व और ऋषि हमेशा विद्यमान रहते हैं। माघमासमें इस तीर्थमें सभी तीर्थोंका समागम होता है, इसीसे उक्त मासमें यह तीर्थ करनेसे सब तीर्थोंका फललाभ होता है ।

"माघे मासि गमिष्यन्ति गङ्गायामुनसङ्गमं ।
गवां शतसहस्रस्य सम्यक्दत्तस्य यत्फलं ।
प्रयागे माघमासे वै त्र्यहं स्नातस्य तत्फलम् ॥"
( मत्स्यपु० )

विधिपूर्वक हजार गाय दान करनेमें जो फल है, माघमासमें प्रयागतीर्थमें तीन दिन स्नान करनेसे वही फलप्राप्त होता है। माघमासमें प्रयाग स्नान ही सर्वापेक्षा प्रशस्त है।

गङ्गा और यमुनाके मध्य जो अग्निमें आत्म-विसर्जन करते हैं वे शरीरस्थित रोमपरिमित वर्ष पर्यन्त स्वर्गलोकमें वास करते हैं। प्रयागतीर्थमें समस्त मस्तक मुण्डन करनेसे केशपरिमित वर्ष तक स्वर्गलोककी गति होती है। यहां पर केशमुण्डको ही सर्वापेक्षा प्रशस्त वतलाया है। स्त्रियोंके केशच्छेदकी साधारण यह विधि है, कि वे सिर्फ केशके अग्रभागसे दो अंगुल परिमित केश कटावे, परन्तु प्रयागमें उन्हें समूचा मस्तक मुण्डवाना होता है। केशमूलका आश्रय करके शरीरमें पाप अवस्थित रहते हैं, इसी कारण सभी केश मुंडवा डालने होते हैं। यदि कोई मोहवश केश न मुंडवावे, तो उसे कोटिकुलके साथ कल्प पर्यन्त रौरव नरककी हवा खानी पड़ती है। अतः प्रयागमें केश छेदन अवश्य कर्त्तव्य है।

पद्मपुराण-भूमिखण्डके १२३वें अध्यायमें तथा कूर्मपुराणके ३३वें अध्यायमें प्रयागतीर्थके माहात्म्यादिका विषय विस्तृत भावमें लिखा है। विस्तार हो जानेके भयसे यहां कुछ नहीं लिखा गया। केवल इतना ही कहना पर्याप्त है, कि यह तीर्थ आजसे नहीं वहुत प्राचीन कालसे प्रसिद्ध है और यहांके ही जलसे प्राचीन राजाओंका अभिषेक होता था। इस वातका उल्लेख वाल्मीकि रामायणमें है। वन जाते समय श्रीरामचन्द्र प्रयागमें भरद्वाज ऋषिके आश्रम पर होते हुए गये थे। प्रयाग वहुत दिनों तक कोशल-राज्यके अन्तर्गत था। अशोक आदि वौद्धोंके अनेक मठ और विहार थे। अशोकका स्तम्भ अव तक किलेके भीतर खड़ा है जिसमें समुद्रगुप्तकी प्रशस्ति खुदी हुई है। फाहियान नामक चीनी यात्री ४१४ ई०में यहां आये थे। उस समय प्रयाग कोशल राज्यमें ही लगता था। प्रयागके उस पारही प्रतिष्ठान नामक प्रसिद्ध दुर्ग था जिसे समुद्रगुप्तने वहुत दृढ़ किया था। (विशेष विवरण इलाहावाद शब्दमें देखो।

२ वहुतसे यज्ञोंका स्थान।

**प्रयागदत्त**—विज्ञानन्दकरी नामक वैद्यजीवनटीकाके रचयिता।

**प्रयागदास**—पद्मकोश नामक अभिधानके प्रणेता।

**प्रयागभय** (सं० पु०) प्रकृष्ट यागकारिजनात् विभेति स्वपदपरिग्रहशङ्कयेति भी-अच्। इन्द्र।

**प्रयागवाल** (हिं० पु०) प्रयाग तीर्थका पंडा।

**प्रयाचक** (सं० त्रि०) प्रार्थनाकारी, मांगने या चाहनेवाला।

**प्रयाचन** (सं० क्ली०) याच्ञा, प्रार्थना।

**प्रयाज** (सं० पु०) प्र-यज-घञ् यज्ञाङ्गत्वात् न कुत्वं। दशपौर्णमासाद्यङ्ग्याग-भेद, दर्शपौर्णमास यज्ञके अन्तर्गत एक अङ्ग यज्ञ। यह यज्ञ पांच प्रकारका है।

**प्रयाजवत्** (सं० पु०) प्रयाज अस्त्यर्थे मतुप् मस्य वः। प्रयाजरूप कर्मभेदपञ्चकयुक्त प्रधान याग दर्शादि।

**प्रयाण** (सं० क्ली०) प्र-या-ल्युट्, णत्वं। १ गमन, जाना, कूच, रवानगी। संस्कृत पर्याय—प्रस्थान, गमन, व्रज्या, अभिनिर्याण, प्रयाणक। २ युद्धयात्रा, चढ़ाई। राजाओंके युद्धादि प्रमाणमें ये सव वर्णनीय हैं। यथा—भेरीनिस्वन, भूकम्प, वलधूलि, करभ, वृष, ध्वज, छत्र, वणिक, शकट और रथ। (कविकल्पलता) ३ आरम्भ, किसी कामका छिड़ना।

**प्रयाणक** (सं० क्ली०) प्रयाण-स्वार्थे कन्। प्रयाण देखो।

**प्रयाणकाल** (सं० पु०) १ जानेका समय, यात्राका समय। २ इस लोकसे प्रस्थानका समय, मृत्युका समय।

**प्रयाणभङ्ग** (सं० पु०) यात्राभङ्ग।

**प्रयाणपुरी** (सं० स्त्री०) दक्षिणमें कावेरी नदीके तट पर एक प्राचीन तीर्थ। इसका माहात्म्य स्कन्दपुराणमें वर्णित है। यहां वहुत पुराना एक शिवलिङ्ग प्रतिष्ठित है।

**प्रयाणीय** (सं० त्रि०) प्र-या-अनीयर्, णत्वं। गम्य, अग्रसर होने योग्य।

**प्रयात** (सं० पु०) प्रकर्षेण यातः वा प्र-या-कर्त्तरि-क्त। १ भृगु, ऊंचा किनारा जिस परसे गिरनेसे कोई वस्तु एकदम नीचे चली जाय। २ सौप्तिक, निद्राके समय चढ़ाई कर देना। (त्रि०) ३ प्रकर्षरूपसे गन्ता, खूव चलने या जाने वाला। ४ गत, गया हुआ। ५ मृत, मरा हुआ। ६ सुप्त, सोया हुआ। कर्मणि-क्त। ७ प्रयाण द्वारा प्राप्त, जो युद्धमें मिला हो। (क्ली०) भावे-क्त। ८ गमन, जाना।

**प्रयातव्य** (सं० त्रि०) प्र-या-तव्य। १ प्रगन्तव्य, जाने लायक। २ आक्रम्य, चढ़ाई करने लायक।

प्रयापण ( सं॰ क्ली॰ ) १ अग्रगमन, आगे जाना । २ विताड़न, भगाना, चलता करना ।

प्रयापणीय ( सं॰ त्रि॰ ) १ अग्रगामी । २ प्रेरणीय ।

प्रयाम ( सं॰ पु॰ ) प्र-यम-घञ् । १ दुष्प्राप्यता, महँगी । २ आदर, कदर । ३ देश या कालसम्बन्धी दीर्घता, लम्बाई । ४ संयम, बंधा हुआ आचरण ।

प्रयामन् ( सं॰ त्रि॰ ) प्रयाण, गमन ।

प्रयायिन् ( सं॰ त्रि॰ ) प्र-या-णिनि, आदन्तात्-युक्च । गन्ता, जानेवाला ।

प्रयास ( सं॰ पु॰ ) प्र-यस प्रयत्नेघञ् । १ प्रयत्न, उद्योग, कोशिश । पर्याय—श्रम, क्लम, क्लेश, परिश्रम, आयास, व्यायाम । २ श्रम, मेहनत । ३ इच्छा ।

प्रयियु ( सं॰ त्रि॰ ) प्र-या बाहुलकात् कु, द्वित्वे अभ्यासस्य अत इत्वं । प्रयाणयुक्त ।

प्रयुक्त ( सं॰ त्रि॰ ) प्र-युज-क्त । १ प्रकर्षरूपमें युक्त, अच्छी तरह जोड़ा हुआ । २ प्रेरित, जो किसी काममें लगाया गया हो । ३ प्रयोज्य, जिसका खूब प्रयोग किया गया हो । ४ प्रकृष्ट संयोगविशिष्ट, अच्छी तरह मिला हुआ । ५ प्रकृष्ट निन्दायुक्त । ६ प्रकृष्ट संयमविशिष्ट ।

प्रयुक्ति ( सं॰ स्त्री॰ ) प्र-युज-भावे-क्तिन् । १ प्रयोजन । २ प्रयोग ।

प्रयुग ( सं॰ क्ली॰ ) प्रउग, पूर्ववर्त्ती युग ।

प्रयुज ( सं॰ त्रि॰ ) प्र-युज सत्सूद्विषेत्यादिना-क्विप् ।

प्रयुज—चातुर्मास्यके अन्तर्गत क्रियाभेद । चातुर्मास्य देखो ।

प्रयुजमान ( सं॰ त्रि॰ ) प्र-युज-शानच् । जिसका प्रयोग किया गया हो ।

प्रयुञ्जान ( सं॰ त्रि॰ ) प्र-युज-शानच् । प्रयोगकारी ।

प्रयुत ( सं॰ क्ली॰ ) प्रकर्षेण युतं । दश लाखकी संख्या । ( त्रि॰ ) २ दश लाख । ३ सहित, समेत । ४ अस्पष्ट, गड़बड़ । ५ प्रकृष्टरूपसे संयुत, खूब मिला हुआ ।

प्रयुति ( सं॰ स्त्री॰ ) प्र-यु-भावे-क्तिन् । १ प्रकर्षरूपसे योग । २ प्रयोग ।

प्रयुतेश्वर ( सं॰ क्ली॰ ) स्कन्दपुराणोक्त तीर्थभेद ।

प्रयुत्सु ( सं॰ पु॰ ) १ योद्धा, वीर । २ मेष, भेड़ा । ३ संन्यासी । ४ वायु । ५ इन्द्र ।

प्रयुद्ध ( सं॰ क्ली॰ ) प्रकृष्टं युद्ध प्रादिस॰ । अत्यन्त युद्ध ।

प्रयुद्धार्थ ( सं॰ पु॰ ) प्रयुद्धः अर्थो यस्य सः । प्रत्युत्क्रम ।

प्रयुध् ( सं॰ त्रि॰ ) प्र-युध्-क्विप् । प्रकृष्ट योद्धा, भारी वीर ।

प्रयोक्ता ( सं॰ पु॰ ) प्रयोक्तृ देखो ।

प्रयोक्तृ ( सं॰ त्रि॰ ) प्रयुणक्तीति प्र-युज-तृच् । १ प्रयोगकर्त्ता, व्यवहार करनेवाला । २ अनुष्ठाता, अनुष्ठान करनेवाला । ३ नियोगकर्त्ता, नियोजित करनेवाला । ( पु॰ ) ४ उत्तमर्ण, ऋण देनेवाला, महाजन । ५ प्रधान अभिनय करनेवाला, सूत्रधार ।

प्रयोक्तव्य ( सं॰ त्रि॰ ) प्र-युज-तव्य । १ प्रयोगयोग्य, उच्चारण लायक ।

प्रयोग ( सं॰ पु॰ ) प्र-युज-भावकर्मादौ यथायथं घञ् ततो कुत्वं । १ अनुष्ठान, आयोजन, साधन । २ शब्दादिका उच्चारणभेद । ३ अनुमानाङ्ग पञ्चावयव वाक्योच्चारण, अनुमानके पाचों अवयवोंका उच्चारण । ४ अभिनय नाटकका खेल । ५ व्यवहार, इस्तेमाल, वरता जाना । ६ प्रक्रिया, क्रियाका साधन, विधान । ७ तान्त्रिक उपचार या साधन जो बारह कहे जाते हैं । मारण, मोहन, उच्चाटन, कीलन, विद्वेषण, कामनाशन, स्तम्भन, वशीकरण, आकर्षण, वन्दिमोचन, कामपूरण और वाकप्रसारण । ८ निदर्शन, दृष्टान्त । ९ घोटक, घोड़ा । १० रोगीके दोषों तथा देश, काल और अग्निका विचार कर औषधकी व्यवस्था, उपचार । ११ यज्ञादि कर्मोंके अनुष्ठानका बोध करानेवाली विधि, पद्धति । १२ धनकी वृद्धिके लिये ऋणदान, रुपया बढ़ानेके लिये सूद पर दिया जाना । १३ सामदण्ड आदि उपायोंका अवलम्बन । १४ शस्त्रादिमोचन । १५ नायक और नायिकाकी मिलनरूप क्रियाभेद ।

प्रयोगवस्ति (सं॰ पु॰) रसायन और वाजीकरणमें प्रयोज्य वस्ति । यह वस्ति ८ प्रकारकी है, पहले १ स्नेहवस्ति, पीछे ३ निरूहवस्ति और उसके वाद ४ स्नेहवस्ति ।

प्रयोगविधि ( सं॰ पु॰ ) प्रयोगज्ञापको विधिः मध्यपदलोपी कर्मधा॰ । प्रयोगकी अविलम्बज्ञापक विधि ।

प्रयोगातिशय ( सं॰ पु॰ ) साहित्यदर्पणोक्त नाटकाङ्ग-प्रस्तावनाभेद । इसका लक्षण—

"यदि प्रयोग एकस्मिन् प्रयोगोऽन्यः प्रयुज्यते ।
तेन पात्रप्रवेशश्चेत् प्रयोगातिशयस्तदा ॥"
( साहित्यद० ६ अ० )

यदि एक प्रयोगमें अन्य प्रयोग प्रयुक्त हो और उसे उपलक्ष्य कर पात्रका प्रवेश हो, तो प्रयोगातिशय प्रस्तावना होती है। जैसे, कुन्दमाला नामके संस्कृत नाटकमें सूत्रधारने नृत्यके लिये अपनी भार्याको बुलानेके प्रयोग द्वारा सीता और लक्ष्मणका प्रयोग सूचित किया और उस प्रयोगका अवलम्बन करके सीता और लक्ष्मण प्रविष्ट हुए।

प्रयोगार्थ ( सं० पु० ) प्रयोगस्यार्थ 'अर्थेन सह नित्यसमासः विभक्त्यलोपश्च' इति वार्त्तिकोक्त्या प्रयोगोऽर्थः प्रयोजनमस्य वा। प्रत्युत्क्रम, प्रधान प्रयोगके अनुकूल प्रयोजनानुष्ठान।

प्रयोगिन् ( सं० त्रि० ) प्रयोगोऽस्त्यस्येति प्रयोग ( अत इनिठनौ। पा ५।२।११५ ) इति इनि। प्रयोगयुक्त, प्रयोग करनेवाला।

प्रयोगी ( सं० पु० ) प्रयोगिन् देखो।

प्रयोगीय (सं० त्रि० व्यवस्थेय, औषधमें जिसका प्रयोग किया जाय।

प्रयोग्य (सं० त्रि०) प्रयुज्यते प्र-युज-कर्मणि-ण्यत्, कुत्वं। प्रयोज्य अश्व।

प्रयोजक ( सं० त्रि० ) प्रयुनक्ति प्रेरयति कार्यादौ भृत्यादीनिति, प्र-युज्-ण्वुल्। १ प्रयोगकर्त्ता, अनुष्ठान करनेवाला। २ प्रेरक, काममें लगानेवाला। ३ नियन्ता, इन्तजाम करनेवाला।

प्रयोजन ( सं० क्ली० ) प्रयुज्यते इति प्र-युज-ल्युट्। १ कार्य, काम। २ हेतु, कारण। ३ उद्देश्य, अभिप्राय, मतलब।

"सर्वस्यैव हि शास्त्रस्य कर्मणो वापि कस्यचित्।
यावत् प्रयोजनं नोक्तं तावत् केन प्रयुज्यते ॥"
( प्राञ्च )

कोई विषय कहनेके पहले उसका प्रयोजन कह देना आवश्यक है। कारण, विना प्रयोजनके किसीकी भी किसी विषयमें प्रवृत्ति नहीं होती। यह प्रयोजन दो प्रकारका है, मुख्य और गौण।

जिस उद्देश्यसे जिसकी प्रवृत्ति होती है, उसका नाम प्रयोजन है। मनुष्य जो कोई काम करते हैं उसका चरम लक्ष्य है सुखप्राप्ति वा दुःखपरिहार। अतएव सुख और दुःखाभाव मुख्य प्रयोजन है। अलावा इसके सबोंकी गौण प्रयोजनमें गिनती की गई है।

गौतमने सोलह पदार्थ बतलाये हैं, उनमेंसे प्रयोजन चौथा है। जिस वस्तुका अभिलाष करके कार्यमें प्रवृत्ति उत्पन्न होती है, वही वस्तु प्रयोजनका पदार्थ है। सुख अथवा परिश्रमादिके लिये दुःख निवृत्तिकी इच्छा करके भोजन और शयनादि किये जाते हैं, इसीसे सुख और दुःखनिवृति इसका प्रयोजन है। भोजनादिकी इच्छाके पाक आदि कार्य सम्पादन होते हैं। इस कारण भोजनादि भी प्रयोजन हैं। पाक आदिके उद्देश्यसे काष्ठ और अग्निसंग्रह किया जाता है, अतः ये दोनों भी प्रयोजन हैं। अभी यही प्रतिपन्न हुआ, कि कार्यमात्र ही किसी कार्यका प्रयोजन है। इससे इच्छाविषयत्व ही प्रयोजन सामान्यका लक्षण हुआ; किन्तु भोजन करनेसे सुख अथवा दुःखकी निवृत्ति होगी, ऐसा उद्देश्य करके ही भोजन करनेमें लोगोंकी प्रवृत्ति होती है। परन्तु भोजन करनेसे सुख अथवा दुःखकी निवृत्ति नहीं होगी, यदि ऐसा निश्चय रहे, तो कभी भी भोजनादि करनेमें किसीकी इच्छा न हो सकती। अतएव भोजनादि विषयमें इच्छा ही सुख अथवा दुःखनिवृत्तिविषयक इच्छाके अधीन है। इस कारण भोजनादि गौण प्रयोजन है। सुखदुःखनिवृत्ति विषयमें इच्छा स्वभावतः ही हुआ करती है, अर्थात् सुख अथवा दुःखनिवृत्ति होनेसे अन्य फल होगा, ऐसी इच्छा करके सुख अथवा दुःख निवृत्तिविषयक इच्छा उत्पन्न नहीं होती। इसीसे सुख और दुःखनिवृत्ति मुख्य प्रयोजन है। भोजन और पाक आदि गौण प्रयोजन हैं। कोई कोई सुखसाक्षात्कारको भी मुख्य प्रयोजन कहते हैं। इनमेंसे सुख, दुःखाभाव और सुखसाक्षात्कार ये तीनों ही मुख्य प्रयोजन हैं।

मनीषिगण आत्यन्तिक दुःखनिवृत्तिको ही एकमात्र मुख्य प्रयोजन कह गये हैं। मुख्य और गौण प्रयोजनके दो लक्षण इस प्रकार हैं—'अन्येच्छानधीनेच्छाविषयत्वं मुख्यप्रयोजनत्वं अन्येच्छाधीनेच्छाविषयत्वं

गौणप्रयोजनत्व" (मुक्तिवादमें गदाधर) जहां दूसरेकी इच्छाके अनधीन इच्छाविषयत्व होगा, वहां मुख्यप्रयोजन और जहां अन्येच्छाके अधीन इच्छाविषयत्व होगा, वहां गौण प्रयोजन होता है। अन्येच्छाके अधीन और अनधीन यही गौण मुख्यका प्रभेद है। (न्यायदर्शन)

प्रयोजनवत् (सं० त्रि०) प्रयोजनं विद्यतेऽस्य मतुप् मस्य व। प्रयोजनयुक्त।

प्रयोजनवतीलक्षणा (सं० स्त्री०) वह लक्षणा जो प्रयोजन द्वारा वाच्यार्थसे भिन्न अर्थ प्रकट करे। लक्षणके दो भेद हैं, प्रयोजनवती और रूढ़ि। 'युद्धक्षेत्रमें बहुत-सी तलवारें आ गईं।' इस वाक्यमें यदि तलवारका अर्थ तलवार ही किया जाय, तो अर्थमें बाधा पड़ती है। इससे प्रयोजनवश तलवारका अर्थ तलवारबंद सिपाही लेना पड़ता है। अतः जिस लक्षण द्वारा यह अर्थ लिया गया वह प्रयोजनवती हुई। परन्तु कुछ लक्ष्यार्थ रूढ़ हो गये हैं। जैसे, 'कार्यमें कुशल' कुशलका अर्थ कुश इकट्ठा करनेवाला होता है, पर यह शब्द दक्ष या निपुणके अर्थमें रूढ़ हो गया है। इस प्रकारका अर्थ रूढ़िलक्षणा द्वारा प्रकट होता है।

प्रयोजनवत् (सं० त्रि०) प्रयोजनं विद्यतेऽस्य मतुप् मस्य व। प्रयोजनयुक्त, मतलब रखनेवाला।

प्रयोजनवान् (हिं० वि०) प्रयोजनवत देखो।

प्रयोजनीय (सं० त्रि०) कामका, मतलबका।

प्रयोज्य (सं० त्रि०) प्र-युज्-ण्यत्। (प्रयोज्यनियोज्यौ शक्यार्थे। पा ७।३।६८) इति निपातनात् साधुः। १ प्रयोगके योग्य, काममें लाने लायक। २ कर्त्तव्य, आचरणयोग्य। ३ प्रेरित करने योग्य, काममें लगाए जाने लायक। (पु०) ४ प्रेष्यभृत्य, नौकर। ५ मूलधन। ६ णिजन्त धातुका प्रकृत्यर्थ कर्त्ता। ७ प्रयोज्यत्वस्वरूप सम्बन्धभेद।

प्रयोतृ (सं० त्रि०) प्र-यु-तृच्। प्रकर्षरूपसे मिश्रयिता, अच्छी तरह मिलानेवाला।

प्रय्यमेध (सं० पु०) प्रियमेधका पुं अपत्य।

प्ररक्ष (सं० त्रि०) प्रकृष्टरूपसे रक्षाकारी, रक्षक।

प्ररक्षण (सं० क्ली०) संरक्षण, अच्छी तरह रक्षा करना।

प्ररथ (सं० अव्य०) प्रगतो रथो यत्र तिष्ठद्गवादित्वादव्ययीभावः। प्रगतरथयुक्त देश।

प्रराधस् (सं० पु०) अङ्गिरसवंशीय ऋषिभेद।

प्रराध्य (सं० त्रि०) प्र-राध-यत्। प्रकृष्टरूपसे स्तुत्य, प्रशंसा लायक।

प्ररिक्वन् (सं० त्रि०) प्र-रिच-ड्वनिप्। प्रकृष्टरूपसे विरेचनकर्त्ता।

प्ररुज (सं० त्रि०) प्र-रुज-क। १ प्रकृष्टरोगकारक। (पु०) २ देवसैन्याधिपभेद। ३ राक्षसभेद।

प्ररुह (सं० त्रि०) प्र-रुह-क। प्ररोहणकारी, ऊपरको बढ़नेवाला, जैसे अंकुर, कल्ला, पौधा।

प्ररूढ़ (सं० त्रि०) प्र-रुह-क्त। १ प्ररोहणकर्त्ता, ऊपरको बढ़नेवाला। २ बद्धमूल। ३ जात, उत्पन्न। ४ प्रवृद्ध, खूब बढ़ा हुआ। (पु०) ५ जठर। कहीं कहीं 'जरठ' ऐसा पाठ भी देखनेमें आता है। ६ सञ्जात वृक्षादि।

प्ररूढ़ि (सं० स्त्री०) प्र-रुह-क्तिन्। वृद्धि, उन्नति, बढ़ती।

प्ररेक (सं० पु०) प्ररेचन, दान।

प्ररेचन (सं० क्ली०) प्र-रिचिर्-विरेचने भावे ल्युट्। १ रुचिसम्पादन, रुचि दिलाना, चाह पैदा करना। २ मोहित करना। ३ उत्तेजित करना।

प्ररोचना (सं० स्त्री०) प्र-रुच् णिच्-युच्-टाप्। १ उत्तेजना, बढ़ावा। २ रुचिसम्पादन, चाह या रुचि उत्पन्न करनेकी क्रिया। ३ प्रस्तावनाका अङ्गभेद, नाटकके अभिनयमें प्रस्तावनाके बीच सूत्रधार, नट, नटी आदिका नाटक और नाटककारकी प्रशंसामें कुछ कहना जिससे दर्शकोंको रुचि उत्पन्न हो। ४ अभिनयके बीच आगे आनेवाली बातका रुचिकर रूपमें कथन।

प्ररोधन (सं० क्ली०) प्र-रुध ल्युट्। आरोहण, ऊपर उठाना।

प्ररोह (सं० पु०) प्ररोहतीति प्र-रुह-अच्। १ अंकुर, अंखुआ, कल्ला। २ नन्दीवृक्ष, तुनका पेड़। ३ आरोह, चढ़ाव। ४ उत्पत्ति, पैदाइश। ५ प्ररोहण, ऊपरको ओर निकलना।

प्ररोहण (सं० क्ली०) प्र-रुह-भावे-ल्युट्। १ उत्पत्ति, पैदाइश। २ आरोह, चढ़ाव। ३ भूमिसे निकलना, उगना।

प्ररोहभूमि (सं० स्त्री०) उर्वरा भूमि, उपजाऊ जमीन।

प्ररोहशाखी (सं० पु०) वे वृक्ष जिनको कलम लगानेसे लग जाय।

प्रलपन (सं० क्ली०) प्र-लप-भावे-ल्युट्। १ प्रलाप, कहना, बकना। २ अनर्थक वाक्य, बकवाद करना।

प्रलपित (सं० त्रि०) प्र-लप-क्त । १ कथित, कहा हुआ । २ वृथा उक्त, अनर्थक कथित । (क्ली०) भावे-क्त । ३ प्रलाप ।

प्रलब्धव्य (सं० त्रि०) प्र-लभ-तव्य । १ प्रकृष्टरूपसे लब्धव्य, पाने योग्य । २ प्रवञ्चनार्ह, ठगने लायक ।

प्रलम्ब (सं० पु०) प्रलम्बते इति प्र-लम्ब-अच् । अतिदीर्घत्वादेव तथात्वं । १ दैत्यभेद । यह दनुका पुत्र था और मनुष्यसे मारा गया था । २ एक दानव जिसे बलरामने मारा था । भागवतमें इसका विषय इस प्रकार लिखा है—एक बार कृष्ण बलराम गोपोंके साथ वृन्दावनमें खेल रहे थे । इसी समय प्रलम्बासुर भी गोपवेशमें उनके साथ मिल कर खेलने लगा । भगवान् कृष्ण उस दुष्टकी अभिसन्धि ताड़ गये । वे गोप-बालकोंके साथ कृत्रिम मल्लयुद्ध करने लगे । इस कृत्रिम युद्धमें यह ठहराव हुआ, कि जो हार जायगा वह जीतनेवालेको कंधे पर विठा कर निर्दिष्टस्थान तक ले जाय । गोप-वेशधारी प्रलम्ब हारा और बलरामको कंधे पर ले कर भागने लगा । उन्हें दूर देश ले कर मार डालना ही प्रलम्बका एकमात्र उद्देश्य था । किन्तु बलराम उसके कंधे पर चढ़ कर ऐसे भारी हो गये, कि दुष्ट दानव उन्हें ढो नहीं सका । अन्तमें प्रलम्ब अपनी मूर्त्ति धारण करके बलरामकी ओर बढ़ा, किन्तु शीघ्र ही युद्धमें बलराम द्वारा मारा गया । इसकी मृत्यु पर देवताओंके आनन्दका पारावार न रहा । (भागवत १०।१८ अ०) ३ त्रपुष, खीरा । ४ पयोधर, स्तन । ५ लताकुंर, टुनगा । ६ शाखा, डाल । ७ हारभेद, एक प्रकारका हार । ८ प्रलम्बन, लटकाव । ९ रामायणोक्त जनपदविशेष । १० अंकुर, अंखुआ । ११ वङ्ग, रांगा । १२ तालाकुंर । १३ तालखण्ड । १४ त्रपुषबीज, खीरेका बीया । १५ व्यर्थका विलम्ब, काममें शिथिलता या टालटूल । (त्रि०) १६ लम्बमान, नीचेकी ओर दूर तक लटकता हुआ । १६ लम्बा । १७ टंगा हुआ टिका हुआ । १८ निकला हुआ, किसी ओरका बढ़ा हुआ । १९ शिथिल, सुस्त ।

प्रलम्बक (सं० पु०) सुगन्धतृण, सुगन्धित घास ।

प्रलम्बघ्न (सं० पु०) प्रलम्बं हन्तीति हन-क्क । बलराम ।

प्रलम्बन (सं० क्ली०) १ प्रकृष्टरूपसे लम्बन, लटकाव, झुलाव । २ अवलम्बन, सहारा लेना ।

प्रलम्बभिद् (सं० पु०) प्रलम्बं भिनत्तीति भिद्-क्विप् । बलराम ।

प्रलम्बान्त (सं० पु०) प्रलम्बो लम्बमानः अन्तो यस्य । दीर्घान्तकोपविशिष्ट, लम्बमान कोप ।

प्रलम्बित (सं० त्रि०) प्र-लम्ब क्त । प्रकर्षरूपसे लम्बित, खूब नीचे तक लटकाया हुआ ।

प्रलम्बिन् (सं० त्रि०) प्रलम्ब-अस्त्यर्थे इनि । १ प्रलम्बयुक्त, दूर तक लटकनेवाला । २ आश्रयी, सहारा लेनेवाला ।

प्रलम्बी (सं० त्रि०) प्रलम्बिन् देखो ।

प्रलम्भ (सं० पु० ) प्र-लभ-घञ्, मुमागमः । प्रकर्षरूपसे लाभ ।

प्रलम्भन (सं० क्ली० ) प्र-लभ-भावे-ल्युट् । १ प्रकर्षरूपसे लाभ, प्राप्ति होना । २ छल, धोखा ।

प्रलय (सं० पु०) प्रलीयतेऽस्मिन्निति प्र-ली-आधारे अच् (एरच् । पा ३।३।५६) निखिल भूतादिका लयाधार कालभेद, जगत्के नाना रूपोंका प्रकृतिमें लीन हो कर मिट जाना । पर्याय—संवर्त्त, कल्प, क्षय, कल्पान्त, लय, संक्षय, विलय, प्रतिसर्ग, प्रतिसञ्चर । पुराणोंमें संसारके नाशका वर्णन कई प्रकारसे आया है । कूर्मपुराणके अनुसार प्रलय चार प्रकारका होता है, नित्य, नैमित्तिक प्राकृत और आत्यन्तिक । यथा—

"नित्यं नैमित्तिकं चैव प्राकृतात्यन्तिकौ तथा ।
नित्यं संकीर्त्त्यते नाम्ना मुनिभिः प्रतिसञ्चर ॥"
(कूर्मपु० ४२ अ०)

लोकमें जो बराबर क्षय हुआ करता है वह नित्य प्रलय है । कल्पके अन्तमें तीनों लोकोंका जो क्षय होता है वह नैमित्तिक वा ब्राह्म प्रलय कहलाता है । जिस समय प्रकृतिके महदादि विशेष तक विलीन हो जाते हैं उस समय प्राकृतिक प्रलय होता है । ज्ञानकी पूर्णावस्था प्राप्त होने पर ब्रह्म या चितमें लीन हो जानेका नाम आत्यन्तिक प्रलय है ।

नैमित्तिक प्रलयके सम्बन्धमें कूर्मपुराणमें इस प्रकार लिखा है—एक हजार चतुर्युगके अन्तमें जो प्रलय उपस्थित होता है उस प्रलयमें भगवान् प्रजापति प्रजागणको अपनेमें रखनेकी इच्छा करते हैं । इस समय समस्त

भूतल पर सौ वर्ष तक दारुण अनावृष्टि रहती है। धीरे धीरे भयङ्कर अनावृष्टि होनेसे चराचरका नाश होने लगता है। शस्य असार हो मट्टीमें परिणत हो जाते हैं। सप्तरश्मि दिवाकर गगनमें उड़ कर उत्तप्त किरण जाल द्वारा महार्णवकी जलराशि चूसने लगते हैं। क्रमशः प्रदीप्त रश्मि सप्तसूर्यरूपमें चारों ओर उदित हो कर अग्निकी तरह इस लोकको दग्ध करती है। पीछे वह अग्नितुल्य किरणराशि ऊर्ध्व और अधोलोक तक फैल जाती है। इस प्रकार जलप्रदीप्त बहु सहस्र शिखा-समाकुल सप्तसूर्य सारी वसुन्धराको दग्ध कर गगनतलमें अवस्थान करते हैं। क्रमशः दह्यमान वसुन्धरा परके यावतीय नद, नदी, द्वीप और पर्वत आदि सूर्यके तापसे सूख कर बिलकुल स्नेहहीन हो जाते हैं। इस समय ज्वालामालासमाकुल प्रदीप्तपावक भी अपने तेज द्वारा चारों लोकोंको दग्ध करनेमें प्रवृत्त होता है। इसके बाद स्थावर जङ्गम सभी पदार्थोंके विलीन हो जानेसे पृथ्वी पर एक भी तरुलतादि दृष्टिगोचर नहीं होती है। एकमात्र भूमि ही कूर्मपृष्ठ पर विराजती देखी जाती है। नभोमण्डल अग्निशिखासे जाज्वल्यमान हो जाता है। समुद्र वा पातालगत जो सब तीर्थ हैं, वे सभी अपने अपने स्थान पर भूमिरूपमें परिणत हो जाते हैं। सप्तधा विभिन्न हव्यवाहन इस प्रकार द्वीप, पर्वत, वर्ष और महोदधिको भस्मसात् करके नदी आदिके जलपानसे प्रदीप्त होने लगता है तथा एकमात्र पृथ्वीको आश्रय कर जलता है। अनन्तर घोर वड़वानलका प्रकोप होता है। उसके प्रकोपसे पृथ्वी परके सभी पर्वत और बचे खुचे प्राणी जल कर भस्म हो जाते हैं। उनकी शिखा हजारों योजन तक फैली रहती है इस कालाग्निके प्रभावसे गन्धर्व, पिशाच, यक्ष, उरग और राक्षस तथा भूर्लोक, भुवर्लोक, स्वर्लोक और महर्लोक तक भी दग्ध होने लगता है।

इधर नील, पीत, हरित, धूम्र आदि नाना वर्णोंके भयङ्कर जलदजाल गगनतलमें उड़ कर दिग्दिगन्तको समाच्छन्न कर डालते हैं। पीछे श्रवणकठोर अति भैरव निनादसे नभस्थलको गुंजाते हुए मूषल धारमें निरन्तर वर्षा बरसाते हैं। बहुत देर तक इस प्रकार वर्षा होनेसे वह सप्तधा-विभिन्न विश्वग्रासी विभावसु शान्त हो जाता है तथा सर्वत्र जलपूर्ण होनेके कारण हीनतेजा अग्नि भी जलमें घुस जाती है। अग्निके बुझ जानेसे द्वीपशैल-समन्विता वसुन्धरा और सप्तसागर जलपूर्ण हो जाते हैं। वर्षाजलके प्रवाहसे सारी वसुन्धरा प्लावित रहती है। साथ साथ पर्वतादि बचे खुचे पदार्थ सभी जलप्रवाहमें विलीन हो जाते हैं। उस एकार्णवीभूत जलप्रवाहमें एकमात्र प्रजापति ही योगनिद्राकी गोदमें सो रहते हैं।

प्राकृतिक प्रलयके सम्बन्धमें कूर्मपुराणमें इस प्रकार लिखा है,—दो अपरार्द्ध काल बीत जाने पर लोकसंहारक कालाग्नि इस निखिल जगत्‌को भस्मसात् करनेकी इच्छासे आत्माको आत्मामें समावेश कराती है। पीछे महेश्वर-रूपमें सुर, असुर और मनुष्योंके साथ समस्त ब्रह्माण्डको दग्ध करती है। भगवान् महादेव भी अग्निरूपमें अति भयङ्करभावसे लोगोंका संहार करने लग जाते हैं। इस प्रकार समस्त प्राणियोंको दग्ध कर वे ब्रह्मशिरा नामक एक महामन्त्र देवताओंके शरीर पर फेंकते हैं। उस मन्त्रके प्रभावसे जब देवताओंका भी देह भस्मीभूत हो जाते हैं, तब एकमात्र हिमशैलनन्दिनी भगवती ही साक्षी-रूपी भगवान् शम्भुकी समीपवर्त्तिनी हो अवस्थान करती है। उस समय शम्भु चन्द्रसूर्यादि ज्योतिष्क पदार्थोंसे गगनमण्डलको आच्छादित कर देवताओंके मस्तक और कपालकी माला बनाते और उसीसे अपनेको सजाते हैं। उनके सहस्र नयन, सहस्र देह, सहस्र हस्त, सहस्र चरण और शरीरमें सहस्र प्रभा विद्यमान रहती है। उनके वदनमण्डल भयङ्कर और नयन लाल लाल दिखाई देते हैं। उनके हाथमें त्रिशूल, परिधानमें व्याघ्रचर्म है। उस समय वे ऐश्वरिक योगका अवलम्बन करके परमानन्दप्रचुर आत्मामृत पान करते हैं और देवी गिरिजाके प्रति दृष्टिपात करके नाचते हैं। पीछे मङ्गल-मयी भवानी भी भर्त्ताका ताण्डवामृत पान करके योगा-वलम्बनसे उनके शरीरमें प्रवेश करती हैं। भगवान् पिनाकपाणि ताण्डवरसका परित्याग कर ब्रह्माण्डमण्डल दग्ध करनेके बाद निज इच्छासे पुनः प्रकृतिस्थ होते हैं। धीरे धीरे सारी पृथ्वी जलमें विलीन हो जाती है। अग्नि उस जलतत्त्वको ग्रास करती है। इस प्रकार सगुण तेज

वायुमें, सगुण वायु आकाशमें, सगुण आकाश भूतादिमें और इन्द्रिय तैजसमें विलीन हो जाती है। वैकारिक अवस्थामें देवताओंका भी लय हुआ करता है। वैकारिक, तैजस और भूतादि ये तीनों अहङ्कार महत्में विलीन होते हैं। महत् भी तीनों अहङ्कारके साथ संहार होता है।

इस प्रकार महेश्वर यावतीय भूत और तत्त्वका संहार करके प्रधान और परम पुरुषको भी परस्पर संहार करनेमें नियोग करते हैं। प्रधान तथा पुरुष ये दोनों जन्ममरणहीन हैं। उनका कभी भी विलय नहीं है। किन्तु इस समय महेश्वरकी इच्छासे उनका भी संहार होता है। प्रधानसे ले कर रुद्र पर्यन्त सभीका रुद्र संहार करते हैं। उन्हींकी संहारिणी शक्ति नित्य है। जिनका मन सर्वदा परमज्ञानमें निविष्ट है, शङ्कर उन योगियोंका भी आत्यन्तिक लय करते हैं।

विष्णुपुराणमें प्रलयका विषय इस प्रकार लिखा है—

नैमित्तिक, आत्यन्तिक और प्राकृतिक भेदसे प्रलय तीन प्रकारका है। कल्पान्त कालमें जो ब्राह्म प्रलय होता है उसे नैमित्तिक प्रलय कहते हैं। मोक्षरूप प्रलयका नाम आत्यन्तिक और द्विपरार्द्धक प्रलयका नाम प्राकृत प्रलय है।

ब्राह्म नैमित्तिक प्रलय अति भयानक है। चतुर्युग सहस्रके बाद महीतलके क्षीण होने पर सौ वर्ष तक वृष्टि नहीं होती। इससे अल्पसार यावतीय पार्थिव जीव क्षयको प्राप्त होते हैं। इसके बाद भगवान् विष्णु रुद्ररूपमें समस्त प्रजाको अपनेमें विलीन करते और सूर्यकी सप्तविध रश्मिमें अवस्थान करके सभी जलको पी जाते हैं। केवल यही नहीं, जलज जीव और भूमिगत जलको अच्छी तरह चूस कर शैल, प्रस्रवण और पाताल आदि इस ब्रह्माण्डमें जितना जल है सभी शोषण करते हैं। भगवान् विष्णुने इस प्रकार जलपान द्वारा पुष्ट हो सूर्यकी जिन सात रश्मियोंका अवलम्बन करके जलशोषण किया था, वे सब सूर्यरश्मि उस समय सूर्यरूपमें प्रकाशित होती हैं। प्रदीप्त ये सात भास्कर ऊर्द्ध और अधःस्थित समस्त भुवनको अच्छी तरह दग्ध कर डालते हैं। इस प्रकार त्रिभुवन सूर्यतापसे दग्ध हो कर नितान्त परिशुष्क हो गये। इस समय त्रिभुवनस्थित सभी वृक्षादि सूख कर विलीन हो जाते हैं, केवल वसुधा कूर्मपृष्ठके आकारमें दिखाई देती है। अनन्तर भगवान् रुद्ररूपी विष्णु अपनी निःश्वाससम्भूत अग्निसे पातालको भस्म करते हैं। पीछे वह कालानल समस्त पातालखण्डको दग्ध कर ऊर्द्धगामी हो पृथ्वीतल, भुवर्लोक और स्वर्लोकको भी भस्मसात् कर डालता है। प्रखर कालानलके तेजसे विनष्ट समस्त चराचर त्रिभुवन उस समय एक बड़ी कड़ाहीके सदृश दीख पड़ता है। इस समय दोनों लोकके निवासी प्रचण्ड अनलतापसे पीड़ित हो महर्लोकमें आश्रय लेते हैं। किन्तु वहां भी चैन न पा कर वे जनलोक चले जाते हैं। इसके बाद भगवान् विष्णुके मुखनिःश्वास द्वारा नाना वर्णके मेघोंकी सृष्टि होती है। वे सब मेघ तमाम आकाशमें फैल जाते और सौ वर्ष तक मूषलधारमें वृष्टि करते हैं। इस प्रकार लगातार वृष्टिसे प्रचण्ड अनल बुझ जाता है। पीछे मेघ जगत्को वृष्टि द्वारा तराबोर करके धीरे धीरे भुवर्लोक और स्वर्गलोकको प्लावित कर डालता है। इस समय समस्त लोक अन्धकारमय और स्थावर जङ्गम सभी पदार्थ विनष्ट हो जाते हैं। जब सप्तर्षियोंका स्थान तक भी जलमग्न हो जाता है, तब अखिल ब्रह्माण्ड एक महासमुद्रके जैसा मालूम पड़ता है। पीछे भगवान् विष्णुके निःश्वाससे प्रबल वायुकी उत्पत्ति होती है। यह वायु सौ वर्ष तक प्रचण्ड वेगसे बहती है जिससे सभी मेघ ध्वंसप्राप्त हो जाते हैं। अनन्तर भगवान् विष्णु उस वायुको ध्वंस कर अनन्त समुद्रमें शेषशय्या पर सो जाते हैं।

इस समय केवल सनकादि ऋषि भगवान्का बराबर स्तव किया करते हैं। अनन्त जलराशिके सिवा इस समय और कुछ भी नजर नहीं आता है। ३६० दिनका मनुष्योंका एक वर्ष और इस एक वर्षको देवताओंकी एक दिनरात होती है। इस प्रकार ३६० वर्षका देवताओंका एक वर्ष और ऐसे १ हजार वर्षका मनुष्योंका चार युग होता है। इस प्रकार एक हजार चतुर्युगका ब्रह्माका एक दिन और उतने ही की एक रात होती है। इसी रातमें वह प्रलय होता है। फिर जब उतना समय बीत जायगा अर्थात् ब्रह्माका दिन आयेगा, तब इस जगत्की फिरसे सृष्टि होगी। यही नैमित्तिक प्रलय है।

प्राकृतिक प्रलय—पूर्वोक्त रूपमें अनावृष्टि और अनलके सम्पर्कसे जब पाताल आदि सभी लोक निःस्नेह हो जाते हैं, तब महत्तत्वादि पृथ्वी पर्यन्त विकारसमूहको ध्वंस करनेके लिये प्रलयकाल उपस्थित होता है। प्राकृतिक प्रलयमें पहले जल पृथ्वीके गन्धगुणको ग्रास करता है। जब पृथ्वीसे समस्त गन्ध जल द्वारा आकृष्ट हो जाती है, तब यह पृथ्वी लयको प्राप्त होती है। गन्धके विनष्ट हो जानेके बाद पृथ्वी जलके साथ मिल जाती है। रससे जलकी उत्पत्ति हुई है, इस कारण जल भी रसात्मक है। इस समय जल अत्यन्त वर्द्धित हो कर महाशब्द करता तथा समस्त भुवनको डुबोता हुआ बड़े वेगसे बहता है। पीछे जलकर गुण जो रस है उसे अग्नि शोषण करना शुरू कर देती है। कालक्रमसे अग्नि द्वारा शोषित हो कर जब रसतन्मात्र अग्निमें विलीन हो जाता है, तब वह रसहीन जल तेजके मध्य प्रवेश करता है। पीछे वह तेज क्रमशः अत्यन्त प्रबलरूप धारण कर सारे भुवनमें फैल जाता है। वह अग्नि सारे भुवनके सार भागको शोषण कर लगातार तापप्रदान करती है। ऊर्द्ध अधः सभी प्रदेश जब अग्नि द्वारा दग्ध हो जाते हैं, तब वायु समस्त तेजके आधार जो प्रभाकर है उन्हें ही ग्रास कर डालती है। तेजके विनष्ट हो जानेसे समस्त भुवन वायुमय हो जाते हैं और तेज पूर्वोक्त प्रकारसे हतरूप हो कर प्रशान्त होता है। उस समय केवल प्रबल वायु ही चारों ओर प्रवाहित होती है। तेजके वायुमें प्रवेश करनेसे समस्त भुवन अन्धकारमय हो जाते हैं। पीछे वह प्रचण्ड वायु अपने उत्पत्तिबीज आकाशका अवलम्बन करके दशों दिशाओंमें बहती है। क्रमशः वायुका गुण जो स्पर्श है, उसे आकाश ग्रास कर डालता है। उस समय वायु शान्त हो जाती है और रूप, रस, गन्ध और स्पर्श ये सभी मूर्त्तिहीन आकाशमें विलीन हो जाते हैं। अभी केवल शब्द ही अवस्थित रहता है। पीछे अहङ्कारतत्त्व और भौतिक इन्द्रियोंको ग्रास करता है। इस समय शब्दादि कुछ भी नहीं रहता। यह अहङ्कारतत्त्व भी अपने प्रकृति महतत्वमें लीन हो जाती है। पीछे महतत्त्व भी प्रकृतिमें लीन हो जाता है। इस प्रकार स्थूलसे ले कर सूक्ष्म तक समस्त जगत्‌के अपनी अपनी प्रकृतिमें लीन हो जानेसे केवल प्रकृति ही अवशिष्ट रह जाती है। यह प्रकृति त्रिगुणमयी है। यह व्यक्त और अव्यक्त उभयस्वरूपिणी है। इसके अतिरिक्त सबोंके अधिष्ठाता-रूपमें एक पुरुष हैं। वे पुरुष केवल ज्ञानस्वरूप हैं। वे परब्रह्म परमात्माके अंश हैं। पीछे यह व्यक्ताव्यक्तस्वरूपिणी प्रकृति और परमात्माके अंशस्वरूप पुरुष ये दोनों ही परमात्मामें लीन हो जायंगे। इस समय एक ब्रह्माके सिवा और कुछ भी नहीं रहेगा। विश्वब्रह्माण्ड तब ब्रह्ममय हो जायगा। यही प्राकृतिक प्रलय है। द्विपरार्द्ध परिमितकाल तक यह प्राकृतिक प्रलय होता है। यद्यपि उस नित्य परमात्माके दिन-रात कुछ भी नहीं है, तो भी सर्वापेक्षा उनकी श्रेष्ठता दिखानेके लिये पूर्वोक्त परिमितकाल ही और उनका दिवा और रात्रि कल्पित हुई है।

आत्यन्तिक प्रलय—जीवका मोक्षरूप जो प्रलय है उसे आत्यन्तिक प्रलय कहते हैं। विद्वान् लोग आध्यात्मिकादि तापत्रयको जान कर ज्ञान और वैराग्य द्वारा आत्यन्तिक लयप्राप्त होते हैं। वे पहले देखते हैं, कि यह जगत् दुःखमय है, यहां कुछ भी सुख नहीं है। सर्वदा आध्यात्मिकादि तापत्रय जीवोंको सता रहा है। अतएव इस तापत्रयका जिससे आत्यन्तिक लय हो उसका उपाय करना एकमात्र कर्त्तव्य है। इस प्रकार मनीषिगण विचार करके ज्ञान और वैराग्य द्वारा मोक्षलाभ करते हैं। मोक्ष प्राप्त हो जानेसे उनका आत्यन्तिक लय होता है। आध्यात्मिकादि दुःखका विषय पहले ही कहा जा चुका है। वह आध्यात्मिक ताप दो प्रकारका है, शारीर और मानस। वायु, पित्त और श्लेष्मानिबन्धन नाना प्रकारकी व्याधि शारीर तथा काम, क्रोध आदि रिपु जनित मानस दुःख है। मृग, पक्षी, मनुष्य, पिशाच प्रभृति द्वारा जो दुःख होता है, उसे आधिभौतिक एवं शीत, उष्ण, वायु, वर्षा आदि द्वारा जो दुःख होता है उसे आधिदैविक दुःख कहते हैं। इन सब दुखोंसे तथा बार बारकी जन्ममृत्युसे क्लेशकी सीमा नहीं रहती। स्त्री, पुत्र, भृत्य, गृह, क्षेत्र और धनादि द्वारा मनुष्यको जितना क्लेश होता है, उसकी अपेक्षा सुखका भाग बहुत ही कम है। यह संसार दुःखमय है। बिना मुक्तिके कहीं भी सुख नहीं है। इसीसे विद्वान लोग सर्वदा भगवत्-

प्राप्तिके लिये यत्न करते हैं। कर्म और ज्ञान ये दोनों भगवत्प्राप्तिके हेतु हैं। ज्ञान दो प्रकारका है, आगम और विवेकज। शब्दब्रह्म आगम द्वारा और परमब्रह्म विवेक द्वारा जाना जाता है। जिस प्रकार प्रदीप अन्धकारको नष्ट करता है, उसी प्रकार आगमद्वारा शब्द-ब्रह्म जान लेनेसे सभी अज्ञान दूर हो जाते हैं। किन्तु परब्रह्म केवल विवेक द्वारा ही जाना जाता है। सूर्यके उदय होनेसे अन्धकारराशिकी तरह अज्ञानान्धकार बिलकुल तिरोहित हो जाता है। उस समय वे वस्तुके स्वरूपसे अवगत हो कर सब प्रकारके दुःखोंसे निष्कृति-लाभ करते हैं अर्थात् उस समय वे मुक्त हो जाते हैं। जो मुक्त हुए हैं, उन्हें आत्यन्तिक प्रलय हुआ है। इससे जीवगण शाश्वत ब्रह्मस्वरूप आत्यन्तिक रूपमें लय हो जाते हैं। इसका आत्यन्तिक प्रलय नाम पड़नेका यही कारण है। (विष्णुपु० ६।१।७ अ०)

विष्णुपुराणके मतसे प्राकृत प्रलय ही महाप्रलय है।

कालिकापुराणमें लिखा है,—जब कल्पका अवसान होता है, तब दैनन्दिन प्रलय हुआ करता है। इन सब प्रलयको मन्वन्तर कहा जा सकता है। मन्वन्तर शब्दका अर्थ मनुका अधिकारकाल है। एक एक मनु जब तक प्रजाका शासन करते हैं, तब तक अनेक नामसे मन्वन्तर प्रचलित होता है। चौदह मन्वन्तरका एक एक कल्प और यही एक कल्प विधाताका दिन है। ब्रह्मके एक दिन बीत जाने पर जगत्‌में उत्पात शुरू होता है। इस समय महामाया योगनिद्रा ब्रह्माका आश्रय लेती है। लोक-पितामह ब्रह्मा भी अमिततेजा विष्णुके नाभिकमलमें प्रविष्ट हो कर सुखसे सोते हैं। अनन्तर विष्णु स्वयं त्रैलोक्य संहर्ता रुद्ररूपी हो पहलेकी तरह समस्त भुवन-मण्डलको विनष्ट करते हैं। वे जिस प्रकार महाप्रलय-कालमें वायु और वह्निको सहायतासे सभीको दग्ध करते हैं, उसी प्रकार दैनन्दिन प्रलयमें भी वे त्रिलोकका दाह किया करते हैं। त्रैलोक्यदाहकालमें कृशानुतापपीड़ित महर्लोक-वासिगण तापार्त्त हो जनलोकमें आश्रय लेते हैं। अनन्तर रुद्र नाना वर्णके मेघसमूह द्वारा वृष्टि करके ध्रुवलोक पर्यन्त व्यापी जलराशिसे भुवनमण्डलको परिपूर्ण कर डालते हैं। इस समय परमेश्वर त्रैलोक्यको अपने जठराभ्यन्तरमें रख कर नागपर्यङ्क पर शयन करते हैं। इस समय ब्रह्मा उनके नाभिकमलमें और लक्ष्मी उनके समीप अवस्थान करती हैं। जब कालानलसे समस्त भुवनमण्डल दग्ध हो जाता है और त्रैलोक्यग्रास-से परितृप्त परमेश्वर योगनिद्राके वशीभूत होते हैं, तब अनन्त पृथिवीका त्याग कर विष्णुके निकट चले जाते हैं। अनन्तके पृथ्वी त्याग करनेसे पृथिवी क्षण भरमें अधोगत होते होते कूर्मपृष्ठ पर पतित हो खण्डविखण्ड हो जाती है। इस समय कूर्म पदनिकर द्वारा जलके ऊपर बहती हुई पृथ्वीको धारण करता है। क्षीरोदसमुद्रमें जहां भगवान् विष्णु लक्ष्मीके साथ निद्राभिलाषी हैं। अनन्त वहां जा कर त्रैलोक्यग्रासतृप्त उस परमेश्वरको मध्यम फण द्वारा धारण करता है। उसका पूर्वफण ऊपरकी ओर कढ़ा, दक्षिण फण उपाधान और उत्तर-फण पादोपाधानरूपमें रहता है। पश्चिमफण तालवृन्त-का काम करता है। विष्णुके शङ्ख, चक्र, गदा और पद्मकी रक्षा अनन्तके आग्नेय फणसे होती है। इस प्रकार अनन्त अपने शरीरको नारायणको शय्या बना कर तथा जलमग्ना पृथ्वीके ऊपर अधोदेह स्थापन कर लक्ष्मी-सहचर नारायणको मस्तक पर धारण करता है। उस समय नारायणके नाभिकमलमें ब्रह्मा और जठराभ्यन्तरमें त्रैलोक्य विराजित रहता है। नारायण ब्रह्माका एक दिन तक इस प्रकार शयन करते हैं।

यह प्रलय ब्रह्माके प्रतिदिनके अन्तमें ही होता है, इसीसे पुराविद्गण इसे दैनन्दिन प्रलय कहते हैं। रात बीत जाने पर फिरसे सृष्टि होती है। इस प्रकार ब्रह्माके दिनमें सृष्टि और रातमें प्रलय होता है।

(कालिकापु० २७अ०)

नैयायिकोंने दो प्रकारका प्रलय बतलाया है, खण्ड प्रलय और महाप्रलय। किन्तु नव्य नैयायिकगण महा-प्रलय स्वीकार नहीं करते। उनके मतसे खण्ड और महाप्रलयका लक्षण इस प्रकार है—

"जन्यद्रव्यानधिकरणकालत्वं खण्डप्रलयत्वं
जन्यभावानधिकरणकालत्वं महाप्रलयत्वं।"

जन्यद्रव्यका अनधिकरणकालत्व ही खण्डप्रलयत्व है अर्थात् जब जन्यद्रव्यके अधिकरण मात्रका ही अभाव

होगा, तब खण्डप्रलय और जन्यभावके अनधिकरणकाल-में ही महाप्रलय होता है। नव्य नैयायिकोंने बहुतों तर्क और युक्ति द्वारा महाप्रलयको अप्रामाण्यता स्थिर की है। विशेष विवरण महाप्रलय शब्दमें देखो।

सांख्याचार्योंके मतसे प्रवृत्तिके परिणामसे जगत्की सृष्टि और लय हुआ करता है। प्रकृतिके सर्वदा परिणाम होता है। यह परिणाम दो प्रकारका है, स्वरूपपरिणाम और विरूपपरिणाम। जब स्वरूपपरिणाम होता है, तब ही प्रलय हुआ करता है। फिर विरूपपरिणाम-से जगत्की सृष्टि होती है। प्रकृति सत्त्व, रजः और तमोगुणात्मिका है। इस प्रकृतिका सत्त्व सत्त्वरूपमें, रजः रजोरूपमें और तमः तमोरूपमें जब परिणाम होता है, तब ही प्रलय होता है। प्रकृतिके कभी स्वरूपपरिणाम और कभी विरूपपरिणाम होगा, पर उसे जाननेका कोई उपाय नहीं। जिस प्रकार पौराणिकोंके मतसे ब्रह्माके रात्रिकालमें प्रलय होता है, उस प्रकार इसके किसी समयकी स्थिरता नहीं है। परिणाम होते होते जब स्वरूप परिणाम होगा, तब प्रलय और स्वरूपपरिणाम होते होते जब विरूप परिणामका आरम्भ होता, तब जगत्की सृष्टि होती है। जब प्रकृतिके स्वरूपपरिणामसे आरम्भ होता है, तब पहले महाभूत पञ्चतन्मात्रमें, पञ्चतन्मात्र और एकादश इन्द्रिय अहङ्कारतत्त्वमें, अहंतत्त्व स्वीयकारण महत्तत्त्व और महत्तत्त्व प्रकृतिमें लीन होगा। इस समय केवल पृथिवी ही रहेगी और कुछ भी नहीं। यही सांख्योक्त प्रलय है। इसका विषय सांख्यदर्शन, प्रकृति और पृथिवी शब्दमें देखो।

२ वैष्णवोंके मतसे नायिकोंके आठ प्रकारके सात्त्विक भावोंमेंसे अष्टम सात्त्विकभाव। प्रलय सात्त्विकभाव सुख और दुःख दोनोंही अवस्थामें अनुभूत होता है। भूविपतन आदि इसका अनुभव है। ३ साहित्यदर्पणोक्त सात्त्विक भावभेद। ४ मूर्च्छा, बेहोशी। ५ लयको प्राप्त होना, विलीन होना, न रह जाना।

प्रलयता (सं० स्त्री०) प्रलयस्य भावः, तल्, टाप्। प्रलयत्व, प्रलयका भाव या धर्म।

प्रलयन (सं० क्ली०) उत्पत्तिस्थान।

प्रलयलाट (सं० त्रि०) प्रकृष्टा ललाटोऽस्य (उपसर्गात्-स्वांग ध्रुवमपर्शु। पा ६।२।१७७) इति अन्तोदात्तत्वं। प्रकृष्ट ललाटयुक्त, सुन्दर कपालवाला।

प्रलव (सं० पु०) प्र-लू-भावे-अप्। १ प्रकर्षरूपसे छेदन, अच्छी तरह काटना। २ खण्डभेद, टुकड़ा, धज्जी। ३ लेश।

प्रलवन (सं० क्ली०) प्र-लू-ल्युट्। प्रकर्षरूपसे छेदन, अच्छी तरह काटना।

प्रलवितृ (सं० त्रि०) प्र-लू-तृण्। प्रकर्षरूपके छेदनकारी, अच्छी तरह काटनेवाला।

प्रलवित्र (सं० क्ली०) प्रलूयते अनेन प्र-लू-करणे इत्र। छेदनसाधन अस्त्रादि, काटनेका हथियार।

प्रलाप (सं० पु०) प्रलपनमिति प्र-लप-भावे-घञ्। १ प्रलापन, बकना, कहना। २ अनर्थकवाक्य, व्यर्थकी बकवाद। ३ निष्प्रयोजन उन्मत्तादि वचन, अनाप शनाप बात, पागलोंकी-सी बड़ बड़। ४ आलाप, बातचीत। ५ रोग-का उपसर्गभेद। ज्वरादि रोगका वेग अधिक रहने पर रोगी प्रलाप करता है। इसका लक्षण—

"स्वदेहकुपिताद्वातादसम्बन्धं निरर्थकं।
वचनं यन्नरो ब्रूते स प्रलापः प्रकीर्त्तितः॥"

(वैद्यकनि०

मनुष्य स्वदेहमें कुपित वायु द्वारा निरर्थक जो सब वाक्य कहते हैं, उसे प्रलाप कहते हैं। वायु कुपित होने-से ही प्रलाप होता है, यह प्रलाप जिस रोगके कारण हुआ करता है, उस रोगको शान्ति करनेसे प्रलापकी शान्ति होती है।

प्रलापक (सं० पु०) सन्निपातज्वरभेद। इसका लक्षण—जिस सन्निपात ज्वरमें घर्म, भ्रम, गात्रवेदना, कम्प, सन्ताप, वमि, कण्ठवेदना और शरीर अत्यन्त गुरु होता है, उसीको प्रलापक वा प्रलापि-सन्निपात कहते हैं। इसकी चिकित्सा—तगरपादुका, पित्तपापड़ा, अमलतास, मोथा, कटकी, लामज्जक, अभावमें खसखसकी जड़, अश्वगन्धा, ब्राह्मी, द्राक्षा, चन्दन, दशमूल और शङ्खपुष्पी इनके समान भागको एक साथ मिला काढ़ा बनावे। उसका प्रति दिन सेवन करनेसे प्रलापक सन्निपात अति शीघ्र जाता रहता है। सान्त्वनावाक्य, अञ्जन, तीक्ष्ण नस्य

और तिमिरका सेवन करनेसे मन प्रकृतिस्थ होता है। मनके प्रकृतिस्थ होनेसे प्रलापकी शान्ति होती है।

प्रलापन (सं० क्ली०) प्र-लप्-णिच्-ल्युट्। १ आलापन, संभाषण। २ वकना, कहना।

प्रलापवत् (सं० त्रि०) प्रलापः विद्यतेऽस्य, मतुप् मस्य व। प्रलापयुक्त, अनाप शनाप वकनेवाला।

प्रलापहा (सं० पु०) प्रलापं हन्तीति हन-क्विप्। कुलत्थाञ्जन, एक प्रकारका अंजन।

प्रलापिता (सं० स्त्री०) प्रलापिनो भावः तल्-टाप्। १ प्रलापित्व, प्रलापीका भाव या धर्म। २ प्रेमालाप।

प्रलापिन् (सं० त्रि०) प्र-लप (प्रे लपसृद्रुमथवदवसः। पा ३।२।१४५) इति ताच्छील्ये घिनुन्। १ प्रलपनशील, प्रलाप करनेवाला, अंड वंड वकनेवाला। २ सन्निपात ज्वरभेद। प्रलापक देखो।

प्रलीन (सं० त्रि०) प्र-ली-कर्त्तरि क्त। १ प्रलयप्राप्त, समाया हुआ। २ चेष्टाशून्य, जड़वत्।

प्रलीनता (सं० स्त्री०) प्रलीनस्य निश्चेष्टस्य भावः तल्-टाप्। १ प्रलय, नाश। २ चेष्टानाश, जड़त्व।

प्रलून (सं० पु०) १ कीटभेद, एक प्रकारका कीड़ा। (त्रि०) प्र-लू-क्त। २ छिन्न, कटा हुआ।

प्रलेप (सं० पु०) प्र-लिप्-भावे-घञ्। व्रणादि शोषणार्थं द्रव्यविशेष द्वारा लेपनविशेष, पुलटिस। सुश्रुतमें लिखा है, कि सब प्रकारके सूजनमें पहले प्रलेप दो प्रकारका होता है, सामान्य और विशेष। फिर इसके भी तीन भेद किये जा सकते हैं, यथा—प्रलेप, प्रदेह और आलेप। जिस रोगमें वा जिस अवस्थामें जिस प्रकारका प्रलेप विधेय है, वह उन्हीं सब रोगप्रकरणोंमें वर्णित हुआ है।

प्रलेप जब सूख जाय, तब उसे शरीर पर नहीं रखना चाहिये। शुष्क प्रलेप कोई काम नहीं करता, वरन् शरीरमें पीड़ा देता है। इन तीन प्रकारके प्रलेपोंमेंसे शुष्क या अशुष्क, शीतल और अल्प होनेसे उसे प्रलेप कहते हैं; उष्ण अथवा शीतल, अनेक अथवा अल्प होनेसे उसे प्रदेह और दोनों प्रकारके मध्यवर्त्ती होनेसे उसे आलेप कहते हैं। रक्तपित्तज रोगमें आलेप विधेय है। वातश्लेष्मजन्य रोग होनेसे अथवा भग्न अस्थिका संयोग करनेमें वा व्रणके शोधन और पूरण करनेमें प्रदेह विधेय है। क्षत या अक्षत दोनों हालतमें प्रदेहका व्यवहार किया जाता है। जिसका क्षतस्थान पर प्रयोग किया जाता है, उसे कल्क अथवा निरुद्धालेपन कहते हैं। इससे व्रणका स्राव (अर्थात् रसरक्तादिका निकलना) रुक जाता और व्रण कोमल होता है।

जो सूजन क्षारसे दग्ध नहीं होती उसके लिये आलेपन हितकर है। जो द्रव्य भक्षण वा पान करनेसे शरीरके अभ्यन्तरस्थ दोषोंकी शान्ति होती है, उस द्रव्यका प्रलेप देनेसे वे दोष जाते रहते हैं। शरीरके मर्मस्थानमें अथवा गुह्यस्थानमें जो सब रोग होते हैं, उनके संशोधनके लिये आलेपन विधेय है। आलेपन प्रस्तुत करनेमें पित्तजन्य रोगोंमें समस्त आलेपन मिला कर वह जितना होगा उसके सोलह भागोंमेंसे छः भाग स्नेहद्रव्य अर्थात् घृत, तैल और वसा आदिमेंसे कोई एक उसमें मिला दे। वायुजन्य रोगमें चार भाग और श्लेष्मजरोगमें आधा भाग स्नेहद्रव्य मिलाना होगा। इसका वहुत घना करके प्रलेप देना उचित है। जब तक उससे उष्णता निकलती रहे, तब तक उसमें शीतल आलेपनका प्रयोग न करे, केवल उष्ण आलेपन देते रहना चाहिये।

शरीरमें यदि प्रदेहका लेपन करना हो, तो दिनमें लेपन करना ही विधेय है। विशेषतः पित्तजन्य और रक्तज अभिघात अर्थात् शरीरमें किसी आघात जन्य अथवा विषजन्य होनेसे दिवाभागमें ही लेपन करना कर्त्तव्य है। जो प्रलेप पूर्वदिनका प्रस्तुत किया हुआ हो उसका प्रयोग कदापि न करे। क्योंकि, वह प्रलेप गाढ़ हो जाता है और उसका प्रयोग करनेसे उष्णता, वेदना और जलन होती है। प्रलेपके ऊपर प्रलेप भूल कर भी न देवे, अथवा जो प्रलेप शरीरसे एक वार अलग कर दिया गया हो उसका फिरसे शरीरमें प्रयोग करना कर्त्तव्य नहीं, करनेसे हानिके सिवा लाभ नहीं है।

वहुतसे स्थानों पर प्रलेप दे कर उसे वांध देना होता है; नहीं तो वह गिर पड़ता है। इस वन्धनके सम्बन्धमें इस प्रकार लिखा है—प्रलेप वन्धन करनेमें वृक्षका त्वक्-निर्मित वस्त्र, कार्पास वस्त्र, कम्वल, पट्टवस्त्र, चर्म, वृक्षकी अभ्यन्तरस्थित छाल, कद्दूका खण्ड, शहतूतका फल

ये सब द्रव्य प्रलेपके ऊपर दे कर उसके बाद बांध रखे, तथा रोग और कालकी विवेचना कर भिषक् बन्धन द्रव्य स्थिर करे। बंधन करनेमें प्रथमतः घना प्रलेप दे। उसके ऊपरी भाग पर सरल और असंकुचित भावमें कोमल पट्टवस्त्र द्वारा बन्धन करे। व्रणके ऊपरी भाग पर यदि मजबूत गांठ दी जाय, तो प्रलेपकी औषध विच्छिन्न हो जाती है। विपरीत भावमें बन्धन होनेसे अर्थात् जहां जैसा बन्धन देना उचित है, वहां वैसा न देनेसे व्रणका मुंह घिस जाता है। व्रणके आयतानुसार यह बन्धन तीन प्रकारका होता है—दृढ़, सम और शिथिल। बन्धनमें कष्ट बोध होनेसे उसे दृढ़बन्ध, बन्धनमध्य वायुके गमनागमन करनेसे शिथिलबन्ध और दोनोंके मध्यवर्त्ती होनेसे उसे समबन्ध कहते हैं। नितम्ब, उदर, बगल, काछ, छाती और मस्तक इन सब स्थानोंमें दृढ़ बन्धन, हाथ, पांव, मुंह, कान, कण्ठ, मेढ्र, पीठ, पार्श्व और उदरमें समबन्धन तथा चक्षुके सन्धिस्थानमें केवल शिथिल बंधन करना होता है।

(सुश्रुत सूत्रस्था० १८ अ०)

प्रलेप द्वारा दुःसाध्य व्रणादि आरोग्य होते देखे गये हैं। चरक और सुश्रुतादि वैद्यकग्रन्थोंमें इसका विशेष विवरण लिखा है। विस्तार हो जानेके भयसे यहां नहीं लिखा गया।

प्रलेपक (सं० त्रि०) प्र-लिप्-ण्वुल्। १ प्रलेपकर्त्ता, लेप करनेवाला। (पु०) २ जीर्णज्वरभेद, एक प्रकारका पुराना बुखार। यह ज्वर वात कफसे उत्पन्न होता है। इसमें पसीनेके संसर्गसे चमड़ा लिपा हुआ अर्थात् भीगा सा रहता है और ज्वर बहुत थोड़ा थोड़ा रहता है। यह ज्वर अत्यन्त कष्टसाध्य है।

विशेष विवरण ज्वर शब्दमें देखो।

स्त्रियां टाप्, कापि अत इत्वं, प्रलेपिका तस्या धर्म महिष्यादित्वादण्। ३ प्रलेपिकाका धर्म।

प्रलेपन (सं० पु०) लेप करनेकी क्रिया, पोतनेका काम।

प्रलेप्य (सं० त्रि०) १ प्रलेपयोग्य, लेपने लायक। (पु०) २ कुञ्चित केशदाम, घुंघराले बाल।

प्रलेह (सं० पु०) प्रलिह्यते इति प्र-लिह्-घञ्। व्यञ्जनविशेष। पाकराजेश्वरमें इसकी प्रस्तुत प्रणालीका विषय इस प्रकार लिखा है—पहले मांसके छोटे छोटे खण्ड काट कर तेल या घीमें तल ले। पीछे उसमें तप्त लवणयुक्त गन्ध डाल दे। जब तक उसमेंसे पट पट शब्द निकलता रहे, तब तक उसे आंच परसे न उतारे, सिद्ध होने दे। अनन्तर उसमें अनारका पानी डाल कर कुछ काल तक और पाक करता रहे। जब अच्छी तरह सिद्ध हो जाय, तब उसमें सोंठ और जीरा छोड़ दे। पीछे आंच परसे उतार कर मांसको शोरवासे अलग रखे। अब शोरवेको कपड़ेसे ढक कर हींग और घृतयुक्त धूपसे धूपित करे, बादमें उसे एक दूसरे बरतनमें रख दे। इसीका नाम प्रलेह है।

गौड़देशीय प्रलेह—पूर्वोक्त प्रकारसे मांसको पाक कर उसमें हींग, अदरक, बीजपुर, इलायची और लवण डाल देनेसे गौड़देशीय प्रलेह बनता है। यह रुचिकर, बल्य, और वायुरोगनाशक, ग्राहक, पित्तवर्द्धक और आध्माननाशक गुण माना गया है।

पूर्णप्रलेह—मांसपूरणके योग्यानुसार कोष्ठाकार करके घृतमें मांसको भुन ले। पीछे प्रलेहकी विधिके अनुसार पाक करे, इसीका नाम पूर्णप्रलेह है। इसका गुण—वातनाशक, श्लेष्मा और मुखवैरस्यनाशक तथा गुरु है।

शुक्लवर्ण प्रलेह—पूर्वोक्त प्रकारसे मांसको पाक कर धनिये, हींग, दधि और घृत। अर्द्ध पक्वावस्थामें खिन्नमांसको डाल दे। पीछे उसे आँच परसे उतार लेने पर शुक्लवर्ण प्रलेह बनता है।

पीतवर्ण प्रलेह—शुक्लवर्ण प्रलेहके जैसा मांसका पाक कर हरिद्रा और कुंकुममिश्रित करनेसे यह प्रलेह होता है। अलावा इसके रक्तवर्ण प्रलेह, हरिद्वर्ण प्रलेह और वटकप्रलेह आदि नाना प्रकारके प्रलेहोंका प्रस्तुत विवरण लिखा है। मांसकी तरह मछलीका भी प्रलेह प्रस्तुत किया जाता है।

मत्स्य प्रलेह—मछलीके प्रलेहको भी मांसकी तरह पाक करना होता है। इसकी और सब विधि पूर्ववत् है, सिर्फ इतना ही प्रभेद है, कि इसे तेलमें भुनना पड़ता है।

प्रलेहन (सं० क्ली०) प्र-लिह-ल्युट्। चाटना।

प्रलोप (सं० पु०) प्र-लुप-घञ्। प्रकृष्टरूपसे लोप, ध्वंस, नाश।

प्रलोभ (सं० पु०) प्र-लुभ-घञ्, वा प्रकृष्टः लोभः। प्रकृष्ट लोभ, लालच।

प्रलोभक (सं० पु०) प्रलोभनकारी, लालच देनेवाला।

प्रलोभन (सं० त्रि०) १ प्रवञ्चक, लालच देनेवाला। (क्ली०) २ लोभ दिखाना, लालच दिखाना।

प्रलोभनि (सं० स्त्री०) वालुका, बालू।

प्रलोभिन् (सं० त्रि०) प्र-लुभ-णिनि। प्रलोभयुक्त, प्रलोभनमें फँसानेवाला।

प्रलोभित (सं० त्रि०) प्रलोभनमें आया हुआ, ललचाया हुआ।

प्रलोभ्य (सं० त्रि०) १ प्रलोभनयोग्य। २ आकर्षणीय। ३ अभिलापयोग्य।

प्रलोलुप (सं० त्रि०) प्रकृष्टः लोलुपः प्रादिस०। १ अतिशय लोलुप। (पु०) २ गरुड़वंशीय कुम्भिपुत्र पक्षिभेद।

प्रव (सं० क्ली०) गति, गमन।

प्रवक (सं० त्रि०) प्र-गतौ साधुकारित्वे घोत्ये वुन्। १ भूयोगतियुक्त। २ उसमें साधुकारी।

प्रवक्तृ (सं० त्रि०) प्रकर्षेण वक्ति यः, प्र-वच-तृच्। १ वेदादिवाचक, उपदेश देनेवाला। २ वक्ता, अच्छी तरह समझा कर कहनेवाला।

प्रवक्तव्य (सं० त्रि०) प्र-वच-तव्य। प्रकृष्टरूपसे वचनीय, अच्छी तरह कहने लायक।

प्रवक्तृत्व (सं० क्ली०) प्रवक्तुर्भावः प्रवक्तृ-त्व। प्रवक्ताका भाव या धर्म।

प्रवग (सं० पु० स्त्री०) प्लवग-लस्य रः। खग, पक्षी।

प्रवङ्ग (सं० पु० स्त्री०) प्लवङ्ग-लस्य-रः। प्लवङ्ग, पक्षी।

प्रवचन (सं० क्ली०) प्रकर्षेण उच्यते इति प्र-वच-ल्युट्। १ अर्थानुसन्धान पूर्वक कथन, अर्थ खोल कर बताना। २ वेदाङ्ग। ३ प्रकृष्टवाक्य, व्याख्या।

प्रवचनीय (सं० त्रि०) प्र-वक्ति प्र-वच (भव्यगेयप्रवचनीयेति। पा ३।४।६८) इति कर्त्तरि अनीयर्। १ प्रवक्ता, अच्छी तरह समझा कर कहनेवाला। प्रोच्यते इति प्र-वच-कर्मणि अनीयर्। २ प्रवाच्य, बताने या समझा कर कहने योग्य।

प्रवज्यावसित (सं० पु०) दासके १५ भेदोंमेंसे एक।

प्रवट (सं० पु०) प्रु-अट-स्वार्थे-अण्। गोधूम, गेहूँ।

प्रवण (सं० त्रि०) प्रवते-प्लवते इति प्रु बाहुलकात् ल्युट्। १ जो क्रमशः नीचा होता गया हो, ढालुवाँ। २ नत, झुका हुआ। ३ प्रवृत्त, रत। ४ नम्र। ५ अनुकूल, अनुरागिक। ६ निपुण, दक्ष। ७ विनीत। ८ उन्मुख, उदार। ९ स्निग्ध। १० प्लुत, तराबोर। ११ आयत्त। १२ क्षीण। १३ क्षणस्थायी क्षण। १४ आयत, लंबा। १५ उदार। (पु०) १६ उदर, पेट। १७ कृश। १८ आकृति। १९ क्रमशः नीची होती हुई भूमि, ढाल, उतार। २० चतुष्पथ, चौराहा। २१ पहाड़का किनारा।

प्रवणता (सं० स्त्री०) प्रवणस्य भावः तल्-टाप्। प्रवणका भाव या धर्म।

प्रवणवत् (सं० त्रि०) प्रवण अस्त्यर्थे मतुप् मस्य व। प्रवणयुक्त।

प्रवत् (सं० स्त्री०) प्रवते याति वा इति। १ प्रवण अर्थात् निम्न स्थानमें जानेवाली। २ पर्वतका ढालुवेंसा, पहाड़का किनारा।

प्रवत्वत् (सं० त्रि०) प्रवत् अस्त्यर्थे मतुप्-मस्य वः तान्तत्वात् न पदत्वं। अत्यन्त विस्तारयुक्त, खूब लम्बा चौड़ा।

प्रवत्स्यत्पतिका (सं० स्त्री०) प्रवत्स्यन् प्रवसं यास्यन् पतिः यस्याः। नायिकाभेद, वह नायिका जिसका पति विदेश जानेवाला हो। इस नायिकाकी चेष्टा—आकुलचन्द्, आदर प्रेक्षण, गमनविघ्नोद्योग, निर्वेद, सन्ताप, सन्देह निःश्वास और वाष्पादि। स्तनद्वयमें तृष्णा, तन्द्रा, पीड़ा, परकीया आदि भेदोंसे इसके भी कई भेद बतलाये गये हैं।

प्रवत्स्यद्भर्तृका (सं० स्त्री०) प्रवत्स्यत्पतिका।

प्रवद (सं० त्रि०) प्रकृष्टरूपसे वाद्य।

प्रवदन (सं० क्ली०) घोषणा।

प्रवदितृ (सं० त्रि०) घोषक, घोषणा करनेवाला।

प्रवद्यामन् (सं० त्रि०) या गतौ बाहुलकात् मनिन्, प्रवत् प्रकृष्टगतियुक्तः यामा गतिर्यस्य। प्रकृष्ट गमनकारी, तेजीसे चलनेवाला।

प्रवप (सं० त्रि०) अतिशय स्थूल, अत्यन्त मेदोयुक्त।

प्रवपन (सं० क्ली०) प्रकृष्टरूपसे वपन। २ मूँछ दाढ़ी मुड़ाना।

प्रवयन (सं० क्ली०) प्रवीयतेऽनेनेति प्र-अज-गतौ क्षेपणे च ल्युट्। (वायौ। पा २।४।५७) इति वी, (कृत्यचः। पा ८।४।२९) इति णत्वं। १ प्रतोद, पैना। प्र-वय-गतौ-भावे ल्युट्। २ प्रकर्षरूपसे गमन, तेजीसे चलना।

प्रवयनीय (सं० त्रि०) प्र-अज अनीयर्, अजे-र्वी। प्रवयनयोग्य।

प्रवयस् (सं० त्रि०) प्रगतं वयो यस्य। १ वृद्ध, बूढ़ा। २ पुरातन, पुराना।

प्रवय्या (सं० स्त्री०) प्र-वि-यत् 'भव्य प्रवय्ये छन्दसि' इति निपातनात् सिद्धं। प्रकर्षरूपसे गतियुक्ता स्त्री, तेजीसे चलनेवाली औरत।

प्रवर (सं० क्ली०) प्र-व्रियते इति प्र-वृ-अप्। १ अगुरु चन्दन, अगरकी लकड़ी। २ गोत्र। ३ सन्तति। ४ गोत्रप्रवर्त्तक मुनि। जैसे, जमदग्नि गोत्रके प्रवर्त्तक ऋषि जमदग्नि, और्व और वशिष्ठ; गर्ग गोत्रके गार्ग्य, कौस्तुभ और माण्डव्य इत्यादि। विशेष विवरण गोत्र शब्दमें देखो। ५ स्नुही वृक्ष। ६ कृष्णमुद्ग, काली मूंग। (त्रि०) ७ श्रेष्ठ, बड़ा, मुख्य।

प्रवरगिरि (सं० पु०) मगध देशके एक पर्वतका प्राचीन नाम। इसे आज कल बराबर पहाड़ कहते हैं। गयासे ७ कोस उत्तर-पूर्व पड़ता है।

प्रवरण (सं० क्ली०) १ देवताओंका आवाहन। २ वर्षाऋतुके शेषमें होनेवाला बौद्धका एक उत्सव।

प्रवरदास—चैतन्यप्रकरणके प्रणेता। इनकी उपाधि ब्रह्मविद् है।

प्रवरधातु (सं० पु०) मूल्यवान् धातुविशेष।

प्रवरपुर—१ काश्मीरस्थ नगरभेद। राजा प्रवरसेनने इस नगरको बसाया। २ मध्यप्रदेशस्थ प्रवरसेन प्रतिष्ठित एक ग्राम।

प्रवरभूपति (सं० पु०) राजभेद। प्रवरसेन देखो।

प्रवरललित (सं० क्ली०) षोड़शाक्षरपादक छन्दोभेद। इस छन्दके प्रति चरणमें १६ अक्षर रहते हैं। इसके १ला, ७वां, ८वां, ९वां, १०वां, ११वां और १४वां अक्षर लघु और शेष गुरु होते हैं।

प्रवरवाहन (सं० पु०) प्रवरं वाहनं य योः। अश्विनीकुमारद्वय।



प्रवरसेन—१ गोनन्द-वंशीय एक काश्मीरराज। इनका दूसरा नाम था श्रेष्ठसेन। लोग इन्हें तुञ्जीन भी कहा करते थे। ये बड़े वीर थे। इन्होंने प्रवरेश्वर नामक शिव और मातृचक्रकी स्थापना की थी। अलावा इनके इन्होंने और भी कितने पुराने मन्दिरोंका संस्कार कराया। प्रवरेश्वर शिवको इन्होंने त्रिगर्त देश दिया था। ३० वर्ष राज्य करके ये सुरधामको सिधार गये।

२ ये द्वितीय प्रवरसेनके नामसे प्रसिद्ध हैं। इनके पिताका नाम तोरमान था। १म प्रवरसेनके ये पौत्र थे। उनकी मृत्युके बाद उनके ज्येष्ठ पुत्र हिरण्य काश्मीरकी राजगद्दी पर बैठे। तोरमान छोटे होनेके कारण युवराजके पद पर अभिषिक्त हुए। युवराज तोरमानने अपने नाम पर सोनेका सिक्का चलाया। इस पर राजा बड़े बिगड़े और तोरमानको कैद कर लिया। उस समय तोरमानकी स्त्री अञ्जना गर्भवती थी। पतिकी आज्ञासे वह एक कुम्हारके यहां रहने लगी। वहीं इस प्रवरसेनका जन्म हुआ। प्रवरसेनकी बाल्यावस्थाके खेलोंसे सबोंको मालूम हो गया था, कि वे उच्चवंशी और भावी राजा हैं। ये अपने साथियोंके साथ खेलमें राजा बनते और सबका शासन करते थे। एक समय इनके मामा जयेन्द्रने इन्हें देख पाया। आकृति आदि देखनेसे उन्हें सन्देह हुआ। वे उस बालकके पीछे पीछे गये। वहां अञ्जनाको देख कर जयेन्द्रका कुल सन्देह जाता रहा। जब जयेन्द्रसे प्रवरसेनको सब बातोंकी खबर लगी, तब ये आगबबूला हो गये। परन्तु मामाके अनुरोधसे इन्होंने क्रोध शान्त किया और उसी समय तीर्थयात्राको निकल पड़े।

हिरण्यगुप्तके मरने पर काश्मीरका राजसिंहासन कुछ दिनों तक खाली ही था। पीछे उज्जयिनीपति विक्रमादित्यकी आज्ञासे मातृगुप्त काश्मीरके राजा हुए।

प्रवरसेन तीर्थपर्यटन करते करते श्रीपर्वत पर पहुंचे। वहां उन्होंने अपने राज्यकी दुर्दशा और पिताकी मृत्युकी बात सुनी। इस पर वे बड़े दुःखित हुए। इसके प्रतिकारका उपाय सोच ही रहे थे, कि अश्वपाद नामक सिद्ध वहां पहुंच गया। उसने प्रवरसेनसे प्रार्थना की, "आप मेरे पहलेके गुरु हैं। मैंने आप हीसे सिद्धि पाई

है। उस समय जब मैंने आपसे निवेदन किया था, कि आप क्या चाहते हैं, तब आपने कहा था, मुझे राज्य चाहिये। मैंने आपका मनोरथ पूरा करनेके लिये भगवान् चन्द्रशेखरसे प्रार्थना की है। उन्होंने कहा, प्रवरसेन मेरा अनुचर है, मैं उसका अभीष्ट पूरा करूंगा।" इतनी बात कह कर वह सिद्ध चला गया। प्रवरसेन भी तपस्यामें लग गये। शिवजी यथासमय पधारे और प्रवरसेनको वर दे कर चले गये।

कुछ समय प्रवरसेन काश्मीरके समीप पहुंचे। राजमन्त्रीको जब मालूम हुआ, कि प्रवरसेन काश्मीरके निकट पहुंच गये हैं, तब वे उनके पास गये और मातृगुप्तके विरुद्ध युद्ध करनेके विषयमें सलाह करने लगे। प्रवरसेनने जवाब दिया, कि मेरी हृदय-आँखें विक्रमादित्यका खून देखनेके लिये लालायित हैं। मातृगुप्तके साथ मेरा कुछ विरोध नहीं है। जो क्लेशका सहन कर सकते हैं, यदि वे शत्रु भी हैं, तो उनको कष्ट देनेसे क्या फायदा है। जो छोटे छोटोंको पराजय कर जगत्‌में वीरके नामसे प्रसिद्ध हैं, उनका नाश करनेवाले ही सच्चे वीर कहलाते हैं। इतना कह कर प्रवरसेन मन्त्रियोंके साथ विक्रमादित्यसे लड़ाई करनेके लिये रवाना हो गये। राहमें ही खबर लगी, कि विक्रमादित्य पञ्चत्वको प्राप्त हुए। इससे प्रवरसेनको बड़ा दुःख हुआ। इसी समय इन्हें संवाद आया, कि काश्मीरराज विक्रमादित्य राज्यका परित्याग कर कहीं जा रहे हैं। प्रवरसेनने समझा, कि शायद मेरे पक्षवालोंने उन्हें राजच्युत कर दिया हो। इसका निर्णय करनेके लिये वे स्वयं मातृगुप्तके निकट गये और बड़े विनीत-स्वरसे राज्य-त्यागका कारण उनसे पूछा। मातृगुप्तने कहा 'राजन्! जिसने मुझे राजा बनाया था, वह इस संसारसे जाता रहा। अतः अब मेरा भी राज्यभोग करना अन्याय और कृतघ्नता है।' प्रवरसेनने मातृगुप्तको बहुत समझाया, कि आप राज्यका परित्याग न करें। परन्तु उन्होंने एक भी न सुनी और वे काशी जा कर संन्यासी हो गये। अब प्रवरसेन काश्मीरके सिंहासन पर तो बैठे, पर राज्यकी जो कुछ आय थी, उसे वे मातृगुप्तके पास काशी भेज दिया करते थे। दश वर्षके बाद मातृगुप्त सुरधामको सिधार गये।

प्रवरसेन काश्मीरका शासन करने लगे, उनकी सेनाओंने भारतके अन्यान्य प्रान्तोंको भी अपने कब्जेमें कर लिया था। विक्रमादित्यके पुत्र शिलादित्यको शत्रुओंने राज्यसे मार भगाया था। अब प्रवरसेनने शिलादित्यको उसका पितृराज्य दिला दिया। काश्मीरका जो सिंहासन विक्रमादित्य ले गये थे उसे वे लौटा लाये। इनके यत्नसे वितस्ता नदी पर नौकाओंका पुल बंध गया था। प्रवरसेनने अपने नाम पर एक नगर भी बसाया था। अलावा इसके और भी कितने ही महान् राजोचित कार्य इन्होंने किये। ६० वर्ष तक इन्होंने राज्य किया था।

३ सेतुबन्धकाव्यके प्रणेता काश्मीरराज। इनकी कविता-शक्तिका उल्लेख क्षेमेन्द्र और बाणभट्ट कविने श्रीहर्षचरितकी अनुक्रमणिकामें किया है। प्राकृतभाषामें जितने काव्य इनके रचे हुए हैं, उनमेंसे 'सेतुबन्ध' सबसे श्रेष्ठ है।

४ वाकाटक-वंशीय महाराज। ये २य प्रवरसेनके अतिवृद्ध प्रपितामह और राजा १म रुद्रसेनके पितामह थे। इनका विष्णुवृद्धगोत्र था। शिलालिपि पढ़नेसे मालूम होता है, कि इन्होंने अग्निष्टोम, अप्तोर्याम, उक्थ्य, षोड़शिन्, अतिरात्र, वाजपेय, बृहस्पतिसव और चार अश्वमेध आदि यज्ञोंका अनुष्ठान किया। इनकी उपाधि 'वराहदेव' थी।

अजन्ताके गुहामन्दिरमें जो शिलालिपि पाई गई है, उसमें इनका 'प्रवरसेन वराहदेव' नाम देखनेमें आता है।

५ वाकाटक-वंशीय एक महाराज। प्रवरपुरमें इनकी राजधानी थी। राजा २य रुद्रसेनके औरस और प्रभावती गुप्ताके गर्भसे इनका जन्म हुआ था। शिलालिपिमें इनकी दानशीलताका प्रकृष्ट परिचय मिलता है।

प्रवरा (सं० स्त्री०) १ अगुरुकाष्ठ, अगरकी लकड़ी। २ पलाशवृक्ष।

प्रवरा—दाक्षिणात्यके अहमदनगर जिलेमें प्रवाहित एक नदी। इसका प्राचीन नाम पयोधरा है। मूला, महालुङ्गी और अढ़ला इनकी शाखानदी हैं। प्रायः १२० मील रास्ता तै कर यह तोकनगरके निकट गोदावरीमें मिलती है। राजुर, अकोल, सङ्गमेर, राहुरी, नेवास,

तोक और प्रवरासङ्गम नामक नगर इसके किनारे अवस्थित है। इसका जल स्वास्थ्यकर है।

प्रवरासङ्गम—अहमदनगर जिलेके अन्तर्गत एक नगर। प्रवरानदीके दाहिने किनारे गोदावरी-सङ्गमतट पर यह बसा हुआ है। नदीके दूसरे किनारे तोकनगर अवस्थित है। दोनों नगर ही ब्राह्मण-प्रसिद्ध हैं। पहले यहां बहुतसे हिन्दू-मन्दिर थे। १७६१ ई०में पानीपत-लड़ाईके बाद निजामअलीने बहुतों मन्दिर तहस नहस कर डाले। यह स्थान जनसाधारणमें पवित्र तीर्थके जैसा गण्य है। यहांका सिद्धेश्वर महादेवका मन्दिर किसी ब्राह्मणसे प्रतिष्ठित हुआ है। कहते हैं, कि मन्दिरके बनानेमें लाखसे अधिक रुपये खर्च हुए थे। प्रति वर्ष महाशिवरात्रिव्रतके उपलक्षमें यहां एक मेला लगता है।

प्रवरेश्वर (सं० पु०) प्रवरसेन राजा।

प्रवर्ग (सं० पु०) प्रवृज्यते निःक्षिप्यते हविरादिकमस्मिन्निति प्र-वृज-अधिकरणे घञ्। १ होमाग्नि, हवन करनेकी अग्नि। प्रवृज्यतेऽसौ घञ्। २ प्रवर्ग्यज्ञमें अनुष्ठेय होम।

प्रवर्ग्य (सं० पु०) प्र-वृज-कर्मणि ण्यत्, कुत्वं। प्रवर्ग्यज्ञमें अनुष्ठेय होम।

प्रवर्ग्यवत् (सं० त्रि०) प्रवर्ग्य-अस्त्यर्थे मतुप् मस्य व। १ प्रवर्ग्ययुक्त। (पु०) २ यज्ञभेद।

प्रवर्त्त (सं० पु०) १ कार्यारम्भ, ठानना। २ गोलाकार अलङ्कार भेद, गोल आकारका एक आभूषण। ३ एक प्रकारके मेघ।

प्रवर्त्तक (सं० त्रि०) प्रवर्त्तयतीति प्र-वृत-णिच्-ण्वुल्। १ प्रवर्त्तनकारी, किसी कामको चलानेवाला। २ आरम्भ करनेवाला, चलानेवाला। ३ प्रवृत्त करनेवाला, काममें लगानेवाला। ४ न्याय करनेवाला। ५ गति देनेवाला। ६ उभारनेवाला, उसकानेवाला, विचारक रनेवाला। ७ निकालनेवाला, ईजाद करनेवाला। (क्ली०) ८ नाटकमें प्रस्तावनाका एक भेद। इसमें सूत्रधार वर्त्तमान समयका वर्णन करता है और उसीका सम्बन्ध लिये पात्रका प्रवेश होता है।

प्रवर्त्तन (सं० क्ली०) प्र-वृत-णिच्-ल्युट्। १ प्रवृत्ति। २ कार्य आरम्भ करना, ठानना। ३ उत्तेजना, प्रेरणा, उसकाना। ४ कार्यसञ्चालन, कामको चलाना। ५ प्रचार करना।

प्रवर्त्तना (सं० क्ली०) प्र-वृत्-णिच्-युच्, टाप्। प्रवृत्तिदान, प्रवृत्त करनेकी क्रिया, उत्तेजना। २ आरम्भ, ठानना। ३ उत्तेजना, उभारना। ४ प्रेरणा, उसकाना। ५ नियोजन, किसी काममें लगाने या नियुक्त करनेको क्रिया।

प्रवर्त्तनीय (सं० त्रि०) प्र-वृत-णिच्-अनीयर्। प्रवर्त्तनयोग्य।

प्रवर्त्तमान (सं० त्रि०) प्र-वृत-णिच्-शानच्। किसी काममें प्रवृत्त होना।

प्रवर्त्तमानक (सं० त्रि०) प्रवर्त्तमान स्वार्थे-कन्। प्रवर्त्तमान।

प्रवर्त्तयितृ (सं० त्रि०) प्र-वृत-णिच्-तृण्। १ प्रवर्त्तक। २ अनिवर्त्तक, अविच्छेदकारी। ३ संस्थापक।

प्रवर्त्तित (सं० त्रि०) प्र-वृत-णिच्-क्त। १ चालित, चलाया हुआ। २ उत्पादित, पैदा किया हुआ। ३ आरब्ध, ठाना हुआ। ४ प्रत्यावर्त्तित, लौटाया हुआ। ५ उत्तेजित, उभारा हुआ।

प्रवर्त्तितव्य (सं० त्रि०) प्र-वृत-णिच्-तव्य। १ प्रवर्त्तनयोग्य। २ अनुष्ठेय।

प्रवर्त्तितृ (सं० त्रि०) प्र-वृत्-तृण्। प्रवर्त्तनकारी।

प्रवर्त्तिन् (सं० त्रि०) प्र-वृत-णिनि। १ प्रवर्त्तयुक्त, प्रवर्त्तक। २ अग्रगामी। ३ प्रवाहशील। ४ उत्पत्तिशील।

प्रवर्त्य (सं० त्रि०) किसी कार्यमें प्रवृत्त या उत्तेजनयोग्य।

प्रवर्द्धक (सं० त्रि०) प्र-वृध-णिच्-ण्वुल्। प्रवर्द्धनकारी, वृद्धि करनेवाला।

प्रवर्द्धन (सं० क्ली०) प्र-वृध-भावे-ल्युट्। १ विवर्द्धन, बढ़ती। (त्रि०) २ वृद्धिकारक, बढ़ानेवाला।

प्रवर्ष (सं० पु०) १ प्रकृष्टरूपसे वर्षण, अतिवृष्टि। २ वृष्टि।

प्रवर्षण (सं० क्ली०) १ प्रकृष्टरूपसे वर्षण, बारिश। २ किष्किन्धाके समीपका एक पर्वत जिस पर श्रीराम और लक्ष्मणने निवास किया था।

प्रवर्ह (सं० त्रि०) प्रवर्हति प्रवर्द्धते प्र-वृह-अच्। प्रधान, श्रेष्ठ।

प्रवलाकिन् (सं० पु०) १ भुजङ्ग, सांप। २ चित्रमेखलक, मयूर, मोर।

प्रवल्ह ( सं० पु० ) प्रहेलिका, पहेली।

प्रवल्हिका ( सं० स्त्री० ) प्रहेलिका, पहेली।

प्रवसथ ( सं० क्ली० ) १ प्रस्थान। २ प्रवास।

प्रवसन ( सं० क्ली० ) १ प्रवासयात्रा, विदेश गमन। २ वहिर्गमन, बाहर जाना।

प्रवसु ( सं० पु० ) इलिनृपपुत्र दुष्मन्तभ्राता नृपभेद।

प्रवस्तव्य ( सं० त्रि० ) प्र-वस-तव्य। प्रस्थानयोग्य, बाहर निकलने लायक।

प्रवह ( सं० पु० ) प्र-वह-भावे अच्। १ गृह नगरादिसे वहिर्गमन, घर नगर आदिसे बाहर निकलना। २ वायु, सात वायुओंमेंसे एक वायु। यह वायु आवह वायुके ऊपर अवस्थित है। इसी वायुका आश्रय करके ज्योतिष्क-मण्डल आकाशतलमें अवस्थित है। ३ मेघविशेष, एक प्रकारके बादल। ४ खूब बहाव। ५ कुण्ड जिसमें नाली द्वारा जल जाय।

प्रवहन ( सं० क्ली० ) प्रोह्यतेऽनेनेति प्र-वह-करणे ल्युट्। १ कर्णीरथ, डोली। २ यान, सवारी। ३ पोत, नाव। ४ छोटा परदेदार रथ, वहली। ५ ले जाना। ६ कन्याको विवाह देना।

प्रवह्लि ( सं० स्त्री० ) प्रवह्लते आच्छादयतीति प्र-वह्ल-इन्। प्रवह्लिका, पहेली।

प्रवह्लिका (सं० स्त्री०) प्र-वह्ल-ण्वुल्-टाप्, अत-इत्वं। प्रहेलिका, पहेली।

प्रवा ( सं० पु० ) प्रकर्षेण वाति गच्छति वा क्विप्। अन्न, अनाज।

प्रवाक ( सं० पु० ) घोषण करनेवाला।

प्रवाच ( सं० त्रि० ) प्रकृष्टा वाग् यस्य। १ युक्तियुक्त वाक्यवक्ता, उचित बोलनेवाला। २ बहुत बोलनेवाला, इधर उधरकी हाँकनेवाला। ३ युक्तिपटु, अच्छा बहस करनेवाला। ( स्त्री० ) ४ प्रकृष्टा वागिति प्रादिस०। ५ प्रकृष्टवाक्य, उचित वचन।

प्रवाचक ( सं० त्रि० ) प्रकृष्टं वक्तीति प्र-वच-ण्वुल्। प्रकृष्टवक्ता, अच्छा बोलनेवाला।

प्रवाचन ( सं० क्ली० ) प्र-वच-णिच-ल्युट्। प्रकृष्टरूपसे कथन, अच्छी तरह कहना।

प्रवाच्य ( सं० त्रि० ) प्र-वच-ण्यत् ( यजयाचरुचप्रवचर्चश्च। पा ७।३।६६ ) इति कुत्वाभावः। १ सम्यक् वक्तव्य, अच्छी तरह कहने योग्य। २ निन्द्य, निन्दा करने योग्य।

प्रवाड़ ( सं० पु० ) प्रवाल लस्य ड़त्वं। प्रवाल, मूंगा।

प्रवाड़सागर ( सं० पु० ) बुद्ध।

प्रवाण ( सं० क्ली० ) कपड़ेका किनारा बनाना।

प्रवाणि ( सं० स्त्री० ) प्रकर्षेण ऊयतेऽनयेति प्र-वे करणे-ल्युट्, ङीप् निपातनात्, ङीपो ह्रस्वः। तन्त्रशलाका, जुलाहोंका एक औजार, ढरकी, नाल।

प्रवाणी ( सं० स्त्री० ) प्र-वे-ल्युट् ङीप्। तन्त्रशलाका, नाल, ढरकी।

प्रवात ( सं० त्रि० ) प्रकर्षेण वाति प्र-वा-शतृ। १ प्रकृष्ट गतियुक्त, तेज चलनेवाला। २ हवासे हिलता हुआ, झोंके खाता हुआ। ( पु० ) ३ प्रबल वायु, तेज हवा। ४ सुखसेव्य वातयुक्त देशादि, वह स्थान जहां खूब हवा हो। ५ प्रवण, ढाल, उतार।

प्रवातसार ( सं० पु० ) बुद्ध।

प्रवातेज ( सं० त्रि० ) प्रवाते जायते जन-ड, अलुक्स०। निम्नप्रदेशमें होनेवाला।

प्रवाद ( सं० पु० ) प्रकृष्टो वादः प्र-वद-घञ् वा। १ जन-रव, जनश्रुति। २ परस्पर वाक्य, बातचीत। ३ अपवाद, झूठी बदनामी। ४ जनसमाजमें प्रसिद्ध वाक्य। ५ पर-स्पर कथोपकथन।

प्रवादक ( सं० त्रि० ) प्रकृष्टो वादकः प्रादिस०। प्रकृष्ट रूपसे वादक, वाद्यकारी।

प्रवादिन् ( सं० त्रि० ) प्र-वद ताच्छील्ये णिनि। परस्पर कथन कारक।

प्रवाद्य ( सं० त्रि० ) प्र-वद-ण्यत्। १ कथनयोग्य, कहने लायक। २ घोषणार्ह, प्रकाशित करने योग्य।

प्रवापयितृ ( सं० त्रि० ) प्र-वप-णिच-तृण्। रोपयिता, रोपनेवाला।

प्रवापिन् ( सं० त्रि० ) प्र-वप-णिनि। वपनकारी, बोने-वाला।

प्रवाय्य ( सं० क्ली० ) क्षिप्रता, तेजी।

प्रवार ( सं० पु० ) प्र-वृणोत्यनेनेति प्र-वृ-करणे घञ्। १ प्रवर। २ वस्त्र, आच्छादन। ३ उत्तरीय वस्त्र, चादर या दुपट्टा।

प्रवारण (सं० क्ली०) प्र-वृ-णिच्-ल्युट्। १ काम्यदान, वह दान जो किसी कामनासे किया जाय। २ निषेध। ३ वर्षाऋतु बीतने पर होनेवाला बौद्धोंका एक उत्सव।

प्रवार्य (सं० त्रि०) प्र-वृ-ण्यत्। सन्तोषयोग्य, तृप्ति लायक।

प्रवाल (सं० पु० क्ली०) प्रवलतीति प्र-बल-प्राणने (ज्वलितिकसन्तेभ्यो ण। पा ३।१।१४०) वा प्र-वल णिच्-अच्। १ रक्तवर्ण वर्त्तुलाकार रत्नविशेष, मूंगा। पर्याय—विद्रुम, अङ्गारकमणि, अम्भोधिवल्लभ, भौमरत्न, रक्ताङ्ग, रक्ताकार, लतामणि।

इस प्रवालका चलित नाम मूंगा है। इसके अधिष्ठात्री देवता मङ्गल हैं। ज्योतिषके मतानुसार मङ्गलग्रहके विरुद्ध होनेसे यदि प्रवालदान और प्रवाल धारण किया जाय, तो शुभ होता है। मङ्गलग्रहके विरुद्ध होनेसे यदि शरीरमें फोड़े आदि हो जांय तो प्रवालदान, धारण और घिस कर प्रतिदिन भोजन करनेसे विशेष उपकार होता है।

जिन सब प्रवालोंका वर्ण, शशकके रक्तके जैसा होता है, वही प्रवाल प्रथम और प्रधान है। जिसका वर्ण गुंजा सिन्दूर वा दाड़िम्बपुष्पके जैसा लाल होता है, वह द्वितीय श्रेणीका प्रवाल है। जो ढाक वा पाटलीपुष्पके जैसा होता है, वही तृतीय श्रेणीका विद्रुम है और जो प्रवाल कोकनदके जैसा वर्ण धारण करता है, वह सबसे निकृष्ट प्रवाल माना गया है।

प्रसन्नता अर्थात् परिष्कार कान्तियुक्त, कोमल अर्थात् सुखवेध्य, स्निग्ध वा देखनेमें घृत तैलादिके जैसा और सुराग अर्थात् मनोज्ञ वर्णविशिष्ट विद्रुम ही सर्वोत्कृष्ट है। इसे धारण करनेसे धनधान्यादिकी वृद्धि होती और विषभय जाता रहता है। अन्यान्य रत्नोंकी तरह प्रवालके भी चार वर्ण निर्द्धारित हुए हैं। पूर्वोक्त चार श्रेणीके प्रवाल भी ब्राह्मणादि चार जातिके तथा विभिन्न गुणशाली माने गये हैं। सुराग, सुस्निग्ध, सुखवेध्य, बहु-कालस्थायी, लावण्य और सुन्दर वर्ण ही प्रवालका प्रधान गुण है। ऐसे प्रवालके धारणसे धनधान्यकी वृद्धि होती है। हिमालयप्रदेशमें एक प्रकारका लाल प्रवाल मिलता है। राजनिर्घण्टमें लिखा है, कि विशुद्ध अर्थात् श्यामिकादि दोषरहित, दृढ़, घन, सुगोल, स्निग्ध, सर्वाङ्गसुन्दर और सुन्दर वर्णविशिष्ट, समान, वजनमें भारी और शिराशून्य प्रवालधारणसे शुभफल प्राप्त होता है। विवर्ण और खर वा खसखस ये दो प्रवालके प्रधान दोष हैं। एतद्भिन्न रेखा आदि और भी इसके अनेक दोष बतलाये गये हैं। रेखायुक्त प्रवालका धारण करनेसे यश और लक्ष्मी प्राप्त नहीं होती। आवर्त्त रहनेसे वंशनाश होता है। पट्टलदोष नाना रोगोंके उत्पादक, विन्दु धनविनाशक, त्रासदोष भयोत्पादक और नीलिकादोष मृत्युकारक है। अलावा इसके राजनिर्घण्टकार और भी कहते हैं, कि गौरवर्ण, रंग तथा जलभावापन्न, वक्र, सूक्ष्मकोटर अर्थात् छिद्रप्राय चिह्नयुक्त, रुक्ष, कृष्णवर्ण, हल्का और श्वेतविन्दुयुक्त प्रवाल अशुभजनक हैं।

शुक्राचार्यका कहना है, कि मुक्ता और प्रवाल कभी कभी जीर्णताको प्राप्त होता है। शुक्रनीतिके मतसे १ तोला उत्कृष्ट प्रवाल आध तोले सोनेके समान है;* किन्तु युक्तिकल्पतरुके मतसे—"मूल्यं शुद्धप्रवालस्य रौप्यद्विगुणमुच्यते।"—निर्दोष और परीक्षित प्रवाल चांदीसे दूना मूल्यवान् है अर्थात् दो तोले शुद्ध चांदीका जो मूल्य होगा, १ तोले प्रवालका भी वही मूल्य है।

बहुत पहलेसे ही पृथ्वीके सभी जनपदोंसे प्रवाल रत्नका अलङ्काररूपमें व्यवहार होता आ रहा है। थिउफ्रास्टसने प्रवालका विशेष उल्लेख किया है। प्राचीन गलजाति भी प्रवालका अलङ्कार पहना करती थी। वर्त्तमान कालमें अलङ्कारके लिये जो सब प्रवाल व्यवहृत होते हैं, वे भूमध्य और लोहितसागरसे निकाले जाते हैं। यह मणिरत्न भारतवासी अङ्गमें धारण करते हैं। भारतवर्षके अधिवासी माल ही पलाकाटीकी माला पहनते हैं। आज भी युक्तप्रदेशवासी और सन्थाल परगनेकी कोल भील आदि आदिम जातियोंमें इसका विशेष आदर देखा जाता है। ज्योतिःशास्त्रमें लिखा है, कि यह रत्न मङ्गलग्रहका अतिप्रिय है। इसे धारण करनेसे सब प्रकारके

* यहां पर सुवर्ण शब्दसे तत्काल प्रचलित ८० रत्ती समझा जाता है। "प्रवालं तोलकमितं स्वर्णार्द्धं मूल्यमर्हति॥"

(शुक्रनीति)

पाप जाते रहते हैं तथा अलक्ष्मीकी दृष्टि नहीं रहती। इसीसे इसका दूसरा नाम भौमरत्न रखा गया है। वैद्यकशास्त्रके मतसे विद्रुमका साधारण गुण सारक, कषाय, स्वादु और शीतल है। राजनिर्घण्टकारकेमतसे प्रवालका गुण—मधुर, अम्लरसयुक्त, कफपित्तादि दोषनाशक, बलकारी और कान्तिप्रद। यदि स्त्रियां इसे धारण करें, तो विशेष मङ्गललाभ होता है। इससे नाना प्रकारकी औषध भी प्रस्तुत होती हैं। राजवल्लभके मतसे इसका गुण—सारक, शीतवीर्य, कषाय, स्वादुपाक, वमिकारक, और चक्षुका हितजनक। पके केलेमें पलाखण्ड भर कर उसका सेवन करनेसे रक्तदोषजन्य गात्रक्षत (स्फोटकादि) आरोग्य होता है। शुक्रनीतिमें इसे स्वल्परत्न बतलाया है, 'नीचे गोमेदविद्रुमे'।

गरुड़पुराणमें लिखा है, कि प्रवाल सनीसक, देवक और रोमक आदि स्थानोंमें उत्पन्न होता है। अन्यान्य स्थानोंमें भी प्रवाल पाये जाते हैं, पर वे उतने उत्कृष्ट नहीं होते। प्रवालमणिके उत्पत्तिसम्बन्धमें लिखा है, कि श्वेत-समुद्रके मध्य विद्रुमा नामक एक प्रकारकी लता उगती है। उस लतासे वज्रसदृश गुणविशिष्ट अति दुर्लभ विद्रुमरत्न पाया जाता है। रत्नतत्त्वविदोंका कहना है, कि पत्थरकी तरह कठिन होना इसका स्वाभाविक गुण नहीं है। यत्नपूर्वक जलके साथ अग्निमें सिद्ध करनेसे वह पत्थरके समान कड़ा हो जाता है, नचेत् प्रथमावस्थामें यह घनीभूत मांसनिर्यासकी तरह दिखाई देता है। शुक्रनीतिमें लिखा है, कि यह विद्रुमरत्न लौहशालका द्वारा विद्ध किया जा सकता है। इसकी वर्णपरीक्षाके सम्बन्धमें उक्त ग्रन्थकारने कहा है—"सपीतरक्तकान्ति भौमप्रियं विद्रुममुत्तमं।" अल्प पीतमिश्रित रक्तकान्ति विद्रुम ही उत्तम है और वही सबोंका प्रिय है। गरुड़पुराणमें प्रवालको पाप और अलक्ष्मीनाशक बतलाया है।

२ किसलय, कोंपल, कोमल पत्ता। ३ वीणादण्ड, सितारा या तँबूरेकी लकड़ी।

**प्रवालकीट**—स्वनामप्रसिद्ध समुद्रज क्षुद्राकार कीटयोनिविशेष (Actinozoa)। जीवतत्त्वविदोंने इन्हें Coeletenrata श्रेणीभुक्त किया है। पूरुभुज शब्दमें जो सब Polypes नामक कीटजातिका उल्लेख किया गया है, ये उसीके अन्यतम हैं। देहवल्लीनलाकार, चोषक नलके जैसा और शीर्षदेश चिपटा है। उस चिपटेके मस्तक भागमें बहुत बारीक तथा गोलाकार रोंगटे होते हैं। मस्तकभागके मध्यस्थलमें मुंह रहता है। हां करनेसे उदरभाग बाहर निकल आता है। पाकस्थलीके चारों ओर छोटे छोटे गह्वर होते हैं। वे गह्वर फिर लम्बितभावमें विभक्त हैं। इस प्रकार इस क्षुद्र कीट जातिके शरीरमें असंख्य गर्त्त रहते हैं। इसके बहिर्भागका शारीरिक आच्छादन दो है, The ectoderm and the endoderm। उन सब गह्वरोंके मुखमें पुष्पाकृति डिम्बकोष (Ovaria) रहता है। उस पुष्पस्थानके उपर्युपरि प्रस्फुटनसे द्वितीय जीवकी उत्पत्ति हुआ करती है। इस प्रकार समुद्रगर्भके एक एक स्थानमें भिन्न भिन्न जातिके असंख्य प्रवाल उत्पन्न होते हैं। पूरुभुजकी तरह ये भी पृथक् पृथक् नहीं रहते, एक दूसरेमें सटे रहते हैं। जो सब प्रवाल एक दूसरेसे सट कर रहते हैं, उनकी आकृति एक-सी है। Ctenophora श्रेणीको छोड़ कर अपर Actinozoa जातिके स्नायुमण्डली अथवा गर्भकोष नहीं है। इनके शरीरकी दोनों वेष्टनी मांसल होने पर भी उनमें खड़ीके समान चूर्णपदार्थ सञ्चित हुआ करता है। धीरे धीरे वही पदार्थ अस्थिके समान कठिन हो कर शम्बकादिके खोलकी तरह अन्तर वा बहिर्भागका आवरणस्वरूप हो जाता है। खड़ीकी तरह आवरणयुक्त होनेके कारण प्रवालका अङ्गरेजी नाम Coral रखा गया है। विज्ञानविदोंने प्रवालकीटको तीन भागोंमें विभक्त किया है—१ कठिन आवरणयुक्त स्वतन्त्रकीट, २ बाह्यावरणयुक्त जीव और ३ अन्तरावरणयुक्त जीव। वाणिज्यार्थ जो सब प्रवाल इकट्ठे किये जाते हैं, वे प्रायः शेषोक्त दो श्रेणियोंके अन्तर्गत हैं। समुद्रगर्भमें जो सब प्रवालमण्डित पर्वत (coral reef) वा द्वीपमाला (coral island) निकले हैं, उनके उत्पत्ति-निर्णयमें एकमात्र यही कहा जा सकता है, कि अभ्यन्तरमें आवरणात्मक कीटके मांसयुक्त स्थानमें पुनः पुनः पुष्पप्रस्फुटनसे द्वितीय जीवकी अवतारणा और उस आवरणात्मक जीवसङ्घकी दृढ़ता ही ऐसे खड़ीके समान प्रवाल-पर्वतकी उत्पत्तिका कारण है।

जीवतत्त्वविदोंने Actinozoa श्रेणीको Zoantharia, Alcyonaria, Rugosa और Ctenophora इन्हीं चार भागोंमें विभक्त किया है। पेलियोजिक ( palaeozoic ) पर्वतमालाके मध्य आज भी Rugosa जातीय प्रवालका प्रस्तरीभूत कङ्काल देखनेमें आता है। तैरनेवाले Ctenophora-के शरीरमें खड़ीके समान कठिनावरण (calcarious skeleton) उत्पन्न नहीं होता। भारतवर्षमें जो सब प्रवाल व्यवहृत होते हैं वे Alcyonaria और Zoantharia-से उत्पन्न हैं। शेषोक्त दोनों ही जातिका गात्र मांसल है। Zoantharia श्रेणीमें भी दो स्वतन्त्र भाग है—Z. Sclerodermata और Z Sclerobasica। इनकी देहकी अन्तर्वेष्टनी ( Endoderm )-से कार्बनेट आव लाइम नामक एक प्रकारका पदार्थ निकलता है। यथार्थमें इस जातिके जीवोंका अभ्यन्तरभाग कठिन होने पर भी वहिर्भागमें मांस रहनेके कारण वह बहुत कोमल होता है। इस मांसके शरीरमें प्रस्फुटित होनेसे बहुतसे स्वतन्त्र कीट अपनी माताके शरीरमें संयुक्त हो जाते हैं जिससे अनेक जीवोंका समावेश हुआ करता है। इसके शरीरसे अकसर चूर्णवत् पदार्थ निकला करता है। पीछे वह पदार्थ आपसमें संलग्न हो कर समुद्रगर्भके मध्य पर्वताकारमें परिणत हो जाता है। Sclebrobasica और Alcyonaria जातिके कीटसङ्घको रूपान्तर प्राप्तिसे अलङ्कार-व्यवहार्य रक्तवर्ण प्रवाल उत्पन्न होते हैं। भारत-महासागरमें विभिन्न श्रेणीके प्रवालसे कुछ पर्वतशृङ्गोंकी उत्पत्ति देखी जाती है। लाक्षाद्वीप, मालद्वीप और निकोबर द्वीपपुञ्ज प्रवालमण्डित हैं। पारस्य-उपसागर और लोहितसागरके सुगभीर तलमें प्रवाल पाया जाता है। सिन्धुप्रदेशसे ले कर मलवार उपकूल और तिन्नेवेली तकके प्रदेशमें अनेक प्रवालोंकी हड्डियां देखी जाती हैं। ये सब हड्डियां मकान बनाते समय पत्थर वा चूनेके रूपमें व्यवहृत होती हैं।

वैज्ञानिकोंने परीक्षा करके यह स्थिर किया है, कि विषुवरेखाके दोनों बगलमें स्थित प्रायः ६ सौ कोस परिमित स्थानको प्रवालवन्ध ( Coral zone ) कहते हैं। मोरे साहब ( Mr. J. Murray )-ने अटलाण्टिक और प्रशान्त महासागरमें प्रवाल देखा था। वही सब प्रवाल मौसुम वायु द्वारा स्रोतमें परिचालित हो कर विभिन्न स्थानोंमें चले गये हैं। जिस प्रवालसे अलङ्कारादि प्रस्तुत होते हैं, वह समुद्रके बहुत नीचे २०से १२० हाथके मध्य पाया जाता है। थोड़ी सी भी गर्मी लगनेसे ये मर जाते हैं। इसी कारण करुणामय जगदीश्वरने उन्हें अन्धकारतम सागरगर्भमें रहनेका स्थान बना दिया है।

प्रवास (सं० पु०) प्रवसन्त्यस्मिन्निति प्र-वस ( हलश्च। पा ३।३।१२१ ) इति घञ्। १ विदेश। २ अपना घर या देश छोड़ कर दूसरे देशमें रहना। यदि कोई व्यक्ति घर छोड़ कर बारह वर्ष तक विदेशमें रहे और उसकी यदि कोई खोज खबर न लगे, तो उसका प्रेतावधारण करना होता है अर्थात् उसकी मृत्यु निश्चय जान कर और्द्ध्वदेहिक क्रियादि विधेय है। बारह वर्षके मध्य यदि किसी तरहका प्रमाणजनक संवाद मिल जाय, तो उसका प्रेतापधारण नहीं होगा। प्रवासके दिनसे बारह वर्षके बाद अर्थात् तेरहवें वर्षके आरम्भमें प्रवासीका प्रेतावधारण विधेय है। जिस मास तथा जिस दिनमें वह घरसे निकला था, उसी मास तथा उसी दिनमें प्रेतक्रिया कर्त्तव्य है। मृत्यु होने पर जो सब क्रियाएं की जाती हैं, वही क्रियाएं इसमें भी करनी होती हैं। केवल इतना ही प्रभेद है, कि इसमें उसकी कुशपुत्तलिका करके चान्द्रायण और पीछे कुशपुत्तलिकाका दाह करना पड़ता है। विदेशगत व्यक्तिका प्रथम गमन दिन यदि मालूम न रहे, तो उस मासको कृष्णाष्टमी वा अमावस्याके दिन प्रेतकार्य करना होगा। दिन और मास दोनों ही मालूम न रहने पर आषाढ़मासकी अमावस्याके दिन प्रेतकृत्य किया जा सकता है। मदनरत्नमें लिखा है, कि पितृविषयमें पन्द्रह वर्ष प्रवासके बाद प्रेतावधारण होगा। बारह वर्षमें जो कहा गया है, सो पितृ भिन्न और सभी व्यक्तियोंके प्रति।

श्राद्धकारिकामें लिखा है, कि पूर्ण वयस्क व्यक्ति यदि प्रवासी हो और २० वर्ष तक यदि उसका कोई सम्वाद न मिले, तो उसका प्रेतावधारण विधेय है। इसी प्रकार मध्यम वयस्क व्यक्तियोंका पन्द्रह वर्ष और वृद्ध व्यक्तियोंका बारह वर्षके बाद श्राद्धकर्म करनेको लिखा है।

"गतस्य न भवेत् वार्त्ता यावत् द्वादशवार्षिकी ।
प्रेतावधारणं तस्य कर्त्तव्यं सुतबान्धवैः ॥
यन्मासि यदहर्यातस्तन्मासि तदहः क्रिया ।
दिनाज्ञाने कुहूस्तस्य आषाढ़स्याथ वा कुहूः ॥

निर्णयसिन्धुधृत वृद्धमनुः—

प्रोषितस्य तथा कालो मतश्चेद्द्वादशाब्दिकः ।
प्राप्ते त्रयोदशे वर्षे प्रेतकार्याणि कारयेत् ॥

बृहस्पति—

यस्य न श्रूयते वार्त्ता यावद् द्वादशवत्सरान् ।
कुशपुत्तकदाहेन तस्य स्यादवधारणा ॥

भविष्यके मतसे—

पितरि प्रोषिते यस्य न वार्त्ता नैव चागमः ।
ऊर्द्ध्वं पञ्चदशाद्वर्षात् कृत्वा तत् प्रतिरूपकम् ॥
कुर्य्यात्तस्य तु संस्कारं यथोक्तविधिना ततः ।
तदादीन्येव सर्वाणि प्रेतकर्माणि कारयेत् ।"

द्वादशाब्दप्रतीक्षा पितृभिन्नविषयेति मदनरत्ने उक्तं, ग्रन्थकारिकायान्तु—

तस्य पूर्णवयस्कस्य विंशत्यब्दोर्द्धतः क्रिया ।
द्वादशाब्दत्सरादूर्द्ध मुत्तरे वयसि स्थिता ॥"

( तिथितत्त्व )

प्रवासी व्यक्तिको प्रवाससे लौट कर अपनेसे श्रेष्ठ व्यक्तियोंकी पादवन्दना करनी चाहिये ।

(कूर्मपु० उपवि० १३ अ०)

**प्रवासन** (सं० पु०) १ देश या पुरसे वाहर निकालना, देशनिकाला । २ वध ।

**प्रवासित** ( सं० त्रि० ) १ देशसे निकाला हुआ । २ हत, मारा हुआ ।

**प्रवासी** ( सं० त्रि० ) विदेशमें निवास करनेवाला, परदेशमें रहनेवाला ।

**प्रवास्य** ( सं० त्रि०) प्र-वस्-ण्यत् । प्रवासयोग्य, जो देशसे निकाले जाने योग्य हो।

**प्रवाह** ( सं० पु० ) प्र-वह-भावे घञ् । १ प्रवृत्ति, झुकाव । २ जलस्रोत, पानीकी गति । ३ व्यवहार, चलता हुआ काम । ४ प्रकृष्टाश्व, अच्छा वाहन या घोड़ा । ५ पुरीषादिका निर्गम, मलमूत्रत्याग । ६ धारा, वहता हुआ पानी । ७ कार्यका वरावर चला चलना, कामका जारी रहना । ८ चलता हुआ क्रम, तार, सिलसिला । ९ प्रसार, विस्तार ।

**प्रवाहक** ( सं० पु० ) प्रवहतीति प्र-वह-ण्वुल् । १ राक्षस । (त्रि०) २ प्रकृष्टवहनकर्त्ता, अच्छी तरह वहन करनेवाला ।

**प्रवाहण** ( सं० पु०) १ ऋषिभेद, एक ऋषिका नाम । २ ढोया जाना । ३ वहाया जाना । (त्रि०) प्रवाहयति प्र-वह-णिच्-ल्यु । ४ प्रवहणकारी, ढोनेवाला ।

**प्रवाहण जैवलि**—पञ्चाल प्रदेशके एक राजा ।

**प्रवाहणी** ( सं० स्त्री० ) मलद्वारमें सवसे ऊपरकी कुंडली जो मलको वाहर फेंकती है ।

**प्रवाहिका** ( सं० स्त्री० ) प्रवहति मुहुर्मुहुः प्रवर्त्तते इति प्र-वह-ण्वुल्, टाप्, अत इत्वं । १ ग्रहणी रोग । २ अतीसार, आमाशयरोग, इसका लक्षण—मन्दभोजी व्यक्तिकी वायुके प्रवृद्ध होनेसे जव सञ्चित मल थोड़ा थोड़ा करके प्रवाहरूपमें अनेक वार निकलता है, तव प्रवाहिकारोगकी उत्पत्ति होती है । यह वातकृत होनेसे अतिशय शूल, पित्तकृत होनेसे पेट ज्वाला और कफज होनेसे कफके साथ मल निकलता है । अन्यान्य लक्षण और चिकित्सा अतीसार और ग्रहणीरोगकी तरह करनी होती है।

विशेष विवरण ग्रहणी और अतीसार शब्दमें देखो ।

अतीसाररोगमें वायु कर्तृक रक्त और पुरीष स्रुत होनेसे जव फेनकी तरह दस्त उतरता है, तव उसे प्रवाहिका कहते हैं ।

**प्रवाहित** (सं० त्रि०) १ जो वहाया गया हो । २ जो ढोया गया हो ।

**प्रवाहिन्** (सं० त्रि०) प्र-वह-णिनि । १ प्रवाहयुत, वहनेवाला । २ तरल, द्रव । ३ वहानेवाला ।

**प्रवाही** (सं० स्त्री०) प्रोह्यते इति प्र-वह-घञ्, गौरादित्वात् ङीष् । वालुका, वालू ।

**प्रवाहु** (सं० पु०) १ कूर्परका ऊद्ध्र्वभाग । २ प्रवाहिका ।

**प्रवाहोत्था** (सं० त्रि०) वालुका, वालू ।

**प्रवाह्य** (सं० त्रि०) प्रवाहे भवः यत् । प्रवाहभव, स्रोतोभव ।

**प्रविख्याति** (सं० स्त्री०) प्र-वि-ख्या-क्तिन् । अति प्रसिद्धि ।

*पर्याय—विश्राव ।*

**प्रविग्रह** (सं० पु०) सन्धिभङ्ग ।

**प्रविचय** (सं० पु०) १ अनुसन्धान, खोज । २ परीक्षा ।

प्रविचार (सं० पु०) उत्तमरूपसे विचार, सुविचार।

प्रविचिन्तक (सं० त्रि०) भविष्यत्दर्शी, जो भविष्यत् सोच कर काम करता हो।

प्रविचेतन (सं० क्ली०) प्रकृष्टरूपसे चेतन, ज्ञान :

प्रविजय (सं० पु०) जनपदभेद, उस देशके लोग।

प्रविद् (सं० स्त्री०) प्र-विद्-क्विप्। प्रवेदन।

प्रविदार (सं० पु०) प्र-वि-दृ-घञ्। अवदारण, विदीर्ण होना।

प्रविदारण (सं० क्ली०) प्रविदारयन्त्यत्रेति प्र-वि-दृ-णच्, आधारे ल्युट्। १ युद्ध, लड़ाई। प्र-वि-दृ-णिच् भावे ल्युट्। २ अवदारण, पूर्णरूपसे विदारण। ३ आकीर्ण। (त्रि०) प्र-वि-दृ-णिच् कर्त्तरि ल्युट्। ४ प्रविदारक, विदारण करनेवाला।

प्रविपल (सं० पु०) कालपरिमाणभेद, विपलके ६० भागका एक भाग।

प्रविभाग (सं० पु०) प्र-वि-भज-घञ्। १ प्रकृष्टरूपसे विभाग। २ अंश।

प्रविर (सं० पु०) पीतकाष्ठ, एक प्रकारका चन्दन।

प्रविरल (सं० त्रि०) १ अत्यल्प, बहुत थोड़ा। २ अति दुष्प्राप्य, बहुत कठिन।

प्रविलम्बिन् (सं० त्रि०) प्र-वि-लम्ब-णिनि। विलम्बयुक्त।

प्रविलय (सं० पु०) प्र-वि-ली-घञ्। १ सम्पूर्णरूपसे ध्वंस २ बिलकुल गायब हो जाना।

प्रविलसेन (सं० पु०) पुराणोक्त अन्ध्रवंशीय एक राजाका नाम।

प्रविलापिन् (सं० त्रि०) प्र-वि-लप-णिनि। १ विलापकारी। १ दुःख।

प्रविवाद (सं० पु०) प्रकृष्टो विवादः प्रादिस०। प्रकृष्टरूपसे विवाद, तर्कवितर्क करना।

प्रविविक्षु (सं० त्रि०) प्र-विश-सन्-उ। प्रवेश करनेमें इच्छुक।

प्रविश्लेष (सं० पु०) प्रकृष्टो विश्लेष यस्य। प्रकृष्ट विश्लेष। पर्याय—विधुर।

प्रविषा (सं० स्त्री०) प्रहतं विषमनया। अतिविषा, अतीस।

प्रविष्ट (सं० त्रि०) प्र-विश-कर्त्तरि क। १ प्रवेशविशिष्ट, पैठा हुआ, घुसा हुआ। स्त्रियां टाप्। २ पैप्पलादि कौशिककी माता। (हरिवंश १९१ अ०)



प्रविष्टक (सं० क्ली०) १ रङ्गमञ्चमें प्रवेश। २ गृहमें प्रवेशकारी, घरमें घुसनेवाला।

प्रविस्तर (सं० पु०) प्र-वि-स्तृ-अच्। विस्तार, चौड़ाई।

प्रविस्तार (सं० पु०) प्रकृष्टरूपसे विस्तृति, काफी चौड़ाई।

प्रवीण (सं० त्रि०) प्रकृष्टा संसाधिता वीणाऽस्य, वा प्रवीणयति वीणया गायकस्य नैपुण्यसिद्धेस्तत्तुल्य नैपुण्यात् तथात्वं। १ निपुण, होशियार। पर्याय—निपुण, अभिज्ञ, विज्ञ, निष्णात, शिक्षित, वैज्ञानिक, कृतमुख, कृती, कुशल। २ अच्छा गाने बजाने या बोलनेवाला। (पु०) २ भौत्य मनुके एक पुत्रका नाम।

प्रवीण कविराय—हिन्दीके एक कवि। इनका जन्म संवत् १६६२में हुआ था। ये नीति और शान्तरसके अच्छे कवि थे। हजारामें इनके बनाये कवित्त पाये जाते हैं।

प्रवीण ठाकुरप्रसाद—एक कवि। संवत् १६२४में इन्होंने जन्म ग्रहण किया था। शाहगंज निकटवर्त्ती पलिया गांवमें इनका घर था। ये महाराज मानसिंहके दरबारमें रहते थे। इनकी कविता सुन्दर होती थी।

प्रवीणता (सं० स्त्री०) निपुणता, कुशलता, चतुराई।

प्रवीणराय पातुरि—बुन्देलखण्ड ओरछाकी रहनेवाली एक कवि। इसकी उत्पत्ति सम्वत् १६४०में हुई थी। केशवदासजीने कविप्रिया नामक ग्रन्थमें इसकी बड़ी प्रशंसा की है। जिससे साफ झलकता है, कि यह एक उत्तम कवि थी। यह राजा इन्द्रजित्के दरबारमें रहती थी। राजा इन्द्रजित् कवि थे अतएव इनमें प्रेम हो गया था। अकबर बादशाहने इसे अपने दरबारमें बुलवाया था; किन्तु राजा इन्द्रजित्ने इसे जाने नहीं दिया। लेकिन यवनराजने जब अपनी त्योरी बदली तो प्रवीणरायने जाना ही अच्छा समझा, व्यर्थ एक प्रबल बादशाहसे विरोध बढ़ाना अच्छा नहीं। वहां जा बादशाहको अच्छी २ कवितासे प्रसन्न कर पुनः राजा इन्द्रजित्के यहां लौट आई।

प्रवीर (सं० त्रि०) प्रकृष्टः वीरः। १ सुभट, भारी योद्धा, बहादुर। (पु०) २ भौत्यमनुके एक पुत्र। इनका दूसरा नाम प्रवीण भी है। ३ पुरुवंशीय प्रचिन्वत्के पुत्र। ४ उपदानवी-गर्भजात धर्मनेत्रके एक पुत्र। ५ चण्डाल पुरुषविशेष। ६ माहिष्मतीके राजा नीलध्वजके पुत्र जो

ज्वालाके गर्भसे उत्पन्न थे। महाभारतमें इस प्रवीर अथवा ज्वालाका नाम कहीं भी नहीं आया है। परन्तु इनकी कथा जैमिनी-भारतमें इस प्रकार है—जब युधिष्ठिर को अश्वमेधका घोड़ा माहिष्मतीमें पहुंचा, तब राजकुमार प्रवीर रमणीय प्रमोदकाननमें बहुत-सी स्त्रियोंके साथ क्रीड़ा कर रहे थे। उनकी प्रेयसी मदनमञ्जरी भी वहीं थी। सुन्दर घोड़ेको देख कर मदनमञ्जरीने कहा, 'नाथ! वह बड़ा ही विचित्र घोड़ा है, उसे पकड़ कर ला दें और उसके ललाटमें जो पत्र बंधा है उसे पढ़ कर मुझे सुनानेकी कृपा करें।' प्रेयसीके कहनेसे राजकुमार घोड़ेको पकड़ लाये और पत्र खोल कर प्रियतमाको सुनाया। उस पत्रमें इस प्रकार लिखा था, 'राजा युधिष्ठिरने अश्वमेधके लिये घोड़ा छोड़ा है। अर्जुन इसकी रक्षामें नियुक्त हैं। जिसमें सामर्थ्य हो, वह इस घोड़ेको पकड़े।' प्रवीरने अर्जुनको तृणके समान जान कर घोड़ेको बांध रखा और युद्धके लिये तैयार हो गये।

इधर अर्जुन, वृषकेतु, अनुशाल्व, प्रद्युम्न और यौवनाश्वके साथ वहां पहुंच गये। पहले वृषकेतुके साथ लड़ाई छिड़ी जिसमें वृषकेतु पराजित हुए। परन्तु अनुशाल्वके सामने प्रवीर ठहर न सके, अचेत हो पड़ रहे।

इसी समय महावीर नीलध्वजने आ कर अर्जुन पर चढ़ाई कर दी। उनकी कन्या स्वाहाके साथ सूर्यका विवाह हुआ था। सूर्य इतने दिनों तक घर-जमाई थे। श्वशुरको प्रसन्न करनेके लिये उन्होंने भी अर्जुनकी बहुत-सी सेनाको दग्ध कर डाला। आखिर उन्होंने अपनी वर्त्तमान अवस्थाका स्मरण करके अपनेको धिक्कारा। उनके परामर्शसे नीलध्वजने अर्जुनका घोड़ा लौटा देना चाहा। किन्तु वीररमणी ज्वाला अपने पतिको धिक्कारती हुई बोली, 'आप वीर हैं, क्षत्रियकुलमें उत्पन्न हुए हैं, तब फिर क्यों घोड़ेको लौटा देना चाहते हैं!' उन्होंने अपने पुत्रको भी रणस्थलमें भेज दिया। अब पत्नीकी उत्तेजनासे नीलध्वज पुनः युद्ध करनेको बाध्य हुए। क्रमशः उनके पुत्र भाई सबके सब युद्धक्षेत्रमें खेत रहे। आप भी एक दिन तक रणस्थलमें बेहोश थे।

दूसरे दिन सबेरे नीलध्वजने ज्वालाकी बड़ी निन्दा की और अर्जुनको घोड़े लौटा कर उनसे मेल कर लिया।

पुत्र युद्धमें मारे गये, पतिने भी उनका परित्याग कर दिया, इतने पर भी वीररमणीका हृदय शान्त न हुआ। वे उसी समय मैकेको चली गई और अपने भाई उल्मूकको अर्जुनसे युद्ध करनेके लिये उभारने लगी। उल्मूक वैसे पात्र थे नहीं, उन्होंने बहनकी एक भी बात न सुनी और उन्हें अपने घरसे निकल जानेको कहा।

इस प्रकार भाईसे तिरस्कृत ज्वाला नाव पर चढ़ कर गङ्गा पार कर रही थी। गङ्गादेवीका जल उनके पैरमें छू गया जिससे उन्होंने अपनेको पापग्रस्त समझा। इस पर गङ्गा सहसा आविर्भूत हुई और इसका कारण पूछा। ज्वालाने उन्हें बहुत फटकारा, कि तुमने अपने सात पुत्रोंको डुबा दिया और आठवें पुत्र भीष्मकी यह गति हुई, कि अर्जुनने शिखण्डीको सामने रख कर उसे मार डाला। इस पर गङ्गादेवीने क्रुद्ध हो कर शाप दिया, कि आजसे छह महीनेके भीतर अर्जुनका सिर कट कर गिर पड़ेगा। यह सुन कर ज्वाला प्रसन्न हो आगमें कूद पड़ी और अर्जुनके वधकी इच्छासे तीक्ष्णवाण हो कर बभ्रुवाहनके तूणीरमें जा विराजी। (जैमिनिभारत) ७ उत्तम, बढ़िया।

प्रवीरवर (सं० पु०) असुरभेद।

प्रवीरबाहु (सं० पु०) राक्षसभेद।

प्रवृज्य (सं० त्रि०) प्रवर्ग्य।

प्रवृञ्जन (सं० क्ली०) प्रवर्जन, मनाही।

प्रवृञ्जनीय (सं० त्रि०) प्र-वृञ्ज-कर्मणि-अनीयर्। १ प्रवर्ग्य। २ प्रवर्ग्ययागके व्यवहारयोग्य।

प्रवृत् (सं० क्ली०) प्रवृणोति भूतानि प्र-वृ-क्विप्। अन्न, अनाज।

प्रवृत्होम (सं० पु०) होमभेद, एक प्रकारका होम।

प्रवृताहुति (सं० स्त्री०) ऋत्विक् नियोगकालमें अनुष्ठेय होमभेद।

प्रवृत्त (सं० त्रि०) प्रवर्त्तते स्मेति प्र-वृत्-क्त। १ प्रवृत्तिविशिष्ट, किसी बातकी ओर झुका हुआ। २ आरम्भ, ठानना। ३ प्रकृष्ट वर्त्तनविशिष्ट। ४ रत। ५ उत्पन्न।

६ चलित। ७ नियुक्त। ८ (क्ली०) प्रवृत्तिलक्षण धर्म-विशेष। ९ प्रवृत्ति।

प्रवृत्तक (सं० क्ली०) वैतालीय प्रवरणीय मात्रावृत्तभेद।

प्रवृत्तचक्र (सं० पु०) प्रवृत्तं स्वाज्ञानुसारेण चक्रं राष्ट्रादि यस्य। राष्ट्रादिमें अप्रतिहताज्ञ।

प्रवृत्ति (सं० स्त्री०) प्रवर्त्तते इति प्र-वृत-क्तिन्। १ प्रवाह, बहाव। २ वार्त्ता, वृत्तान्त। प्रवर्त्तनमिति प्र-वृत क्तिन्। ३ प्रवर्त्तन, कामका चलना। प्रवर्त्तते व्याप्नोति प्रसिद्धत्वेन प्र-वृत्-क्तिच्। ४ यत्नादिव्यापार। ५ अवन्ति-प्रभृति देश। ६ हस्तिमद, हाथीका मद। ७ मनका किसी विषयकी ओर लगाव, झुकाव। ८ उत्पत्ति, आरम्भ। ९ सांसारिक विषयोंका ग्रहण, दुनियांके धंधोंमें लीन होना। १० नैयायिकोंके मतसे यत्नविशेष। इसका कारण चिकीर्षा, कृतिसाध्यताज्ञान, इष्टसाधनता-ज्ञान और उपादान प्रत्यक्ष है। (भाषापरि०)

इष्टसाधनताज्ञान प्रवृत्तिका और द्विष्टसाधनता ज्ञान निवृत्तिका कारण है। परिश्रम करनेसे कष्ट वा दुःख होता है, यह प्रत्यक्षसिद्ध है। दुःख स्वभावतः ही द्विष्ट है अर्थात् द्वेषका विषय है। कोई भी दुःखको पसन्द नहीं करता, सभी उससे द्वेष करते हैं। अतएव दुःख द्विष्ट है। परिश्रम दुःखजनक है। अतः यह द्विष्ट-साधन है। इससे ऐसा प्रतिपन्न हुआ, कि द्विष्ट-साधनताज्ञान ही निवृत्तिका कारण है। अतएव परि-श्रमसे प्रवृत्ति न हो कर निवृत्ति ही हो सकती। इस पर यह आशङ्का हो सकती है, कि द्विष्टसाधनताज्ञान भी जिस प्रकार निवृत्तिका कारण है, इष्टसाधनताज्ञान भी उसी प्रकार प्रवृत्तिका कारण है। इष्ट-इच्छाका विषय अर्थात् जिसे पानेकी इच्छा होती है, उसका साधन है अर्थात् जिससे अभिलषित वस्तु पाई जाती है, उसे इष्टसाधन कहते हैं। परिश्रम द्वारा अभिलषित वस्तु मिल सकती है, सुतरां परिश्रम इष्टसाधन है। क्योंकि, सुख और दुःखाभाव ही इच्छाका विषय हुआ करता है। परिश्रम द्वारा सुख और दुःखाभाव-सम्पन्न होता है, अतएव परि-श्रमके द्विष्टसाधनता होनेके कारण जिस प्रकार उस विषयमें निवृत्ति हो सकती है, इष्टसाधनता होनेके कारण उसी प्रकार प्रवृत्ति भी हो सकती है। इसके उत्तरमें इतना ही कहना पर्याप्त होगा, कि प्रवृत्ति और निवृत्ति परस्पर विरुद्ध पदार्थ हैं। एक विषयमें एक कालमें एक पुरुषकी परस्पर विरुद्ध प्रवृत्ति और निवृत्ति होना बिलकुल असम्भव है। केवल इष्टसाधनता-ज्ञान प्रवृत्तिका और द्विष्टसाधनताज्ञान निवृत्तिका कारण होनेसे प्रवृत्ति और निवृत्ति दोनोंका ही विषय दुर्लभ हो जाता है। कारण, ऐसा विषय नहीं, जो निरवच्छिन्न सुख वा निरवच्छिन्न दुःख सम्पादन करे। सभी विषय थोड़े बहुत सुखदुःखका साधन है। सुखसम्पादनमें प्रवृत्ति प्राणि-मात्रकी ही स्वाभाविक है। अभिलषित शब्दादि विषयमें इन्द्रियका सम्बन्ध होनेसे सुखकी उत्पत्ति हुआ करती है। अभिमत विषयमें इन्द्रियका सम्बन्ध इन्द्रियपरिचालना-सापेक्ष है। कई जगह अभिमत विषयके साथ इन्द्रियका सम्बन्ध-सम्पादन चेष्टासापेक्ष है। निविष्टचित्तसे चिन्ता करनेसे सभी समझ सकेंगे, कि प्रत्येक सुखसाधनके साथ अन्ततः कुछ दुःख अपरिहार्य रह गया है। निश्चेष्टभाव-में रह कर कभी भी विषय ग्रहण नहीं किया जा सकता। अन्ततः शारीरिक शक्तियोंकी परिचालना आवश्यक है। इष्टसाधनता-ज्ञानमात्र प्रवृत्तिका और द्विष्टसाधनता-ज्ञानमात्र निवृत्तिका कारण होनेसे प्रवृत्ति और निवृत्ति एक प्रकारसे असम्भव हो जाती है। इसीसे आचार्योंने ऐसा सिद्धान्त किया है, कि इष्टसाधनताज्ञान प्रवृत्ति-का कारण तो है, पर बलवद्द्विष्टसाधनताज्ञान उसका प्रतिबन्धक है। जिस विषयमें उत्कट वा अतिशय द्वेष होता है, उसका नाम बलवद्द्विष्ट है। मधु और विष-मिश्रित अन्न खानेमें किसीको प्रवृत्ति नहीं होती। मधु-मिश्रित अन्न सुस्वादु होता है। उसका भोजन इष्टसाधन होने पर भी विषमिश्रित अन्नका भोजन बलवद्द्विष्ट-साधन है। क्योंकि विषमिश्रित अन्नभोजनसे मृत्यु हो सकती है, मृत्यु बलवद्द्विष्ट है। यही कारण है, कि मधुमिश्रित अन्न-भोजनमें किसीकी प्रवृत्ति नहीं होती। इष्टसाधनताज्ञानमात्र प्रवृत्तिके प्रति कारण होनेसे मधुविष-मिश्रित अन्नभोजनमें भी प्रवृत्ति न हो सकती। परन्तु ऐसा नहीं होता, इसी कारण बलवद्द्विष्टसाधनताज्ञान प्रवृत्तिका कारण होने पर भी बलवद्द्विष्टसाधनताज्ञान निवृत्तिके प्रतिबन्धकस्वरूपमें अङ्गीकृत हुआ है। जिसे

विषयमें उत्कट वा अतिशय अभिलाष उत्पन्न होता है उसे बलवद्‌द्विष्ट कहते हैं। बलवद्‌द्विष्टसाधनताज्ञान निवृत्तिका प्रतिबन्धक नहीं होनेसे पाकादिमें प्रवृत्ति नहीं हो सकती, वरन् निवृत्ति होना ही सङ्गत है। कारण, पाक करनेमें कष्ट होता है, अतः पाककी द्विष्टसाधनता है। किन्तु पाकमें बलवद्‌द्विष्टसाधनता है, इस कारण पाक विषयमें निवृत्ति नहीं होती, वरन् प्रवृत्ति ही हुआ करती है। क्योंकि, पाक करके भोजन करनेसे जो तृप्ति वा सुख होता है वही बलवद्‌दिष्ट है। इष्ट और द्विष्टगत बलवत्व स्वभावतः व्यवस्थित नहीं है। अवस्थाभेद और रुचिभेदसे यह विवेचित हुआ करता है। एक अवस्थामें जो बलवद्‌द्विष्ट समझा जाता है, दूसरी अवस्थामें उसकी अन्यथा होती है। इससे यह प्रतिपन्न हुआ, कि बलवद्‌द्विष्टसाधनताज्ञान नहीं होनेसे किसी विषयकी प्रवृत्ति नहीं होती। यह बलवद्‌द्विष्टसाधनताज्ञान रुचि और अवस्थाके भेदसे विभिन्न प्रकारका हुआ करता है, जो एक व्यक्तिका अभिलषित है वह दूसरेका अभिलषित नहीं भी हो सकता है। इसीसे रुचि और अवस्थाभेदसे इसे भिन्न भिन्न बतलाया गया है। कहनेका तात्पर्य यह, कि बलवद्‌द्विष्टसाधनताज्ञान होनेसे कार्यमें प्रवृत्ति और बलवद्‌द्विष्ट साधनताज्ञान होनेसे निवृत्ति होगी।

महर्षि गौतमने प्रवृत्तिका लक्षण और विभाग करते हुए कहा है—"प्रवृत्तिर्वाग्बुद्धिशरीरारम्भ इति" (गौतमसू० १।१।७।१७) 'प्रवृत्तिहेतुत्वं प्रवर्त्तनाज्ञातारं हि रागादयः प्रवर्त्तयन्ति पुण्ये पापे वा' (वात्स्यायन) जगत्‌में प्राणिमात्रको ही तीन प्रकारके कार्य करने होते हैं। जब अन्य व्यक्तिको कोई विषय जाननेकी इच्छा होती है, तब वाक्य प्रयोग करना होता है, वह वाक्य एक कार्य और जब तक यह कार्य कर्त्तव्य है या अकर्त्तव्य इत्यादिका निर्णय करना होता है, तब तक मानसिक चिन्ता और वस्तुदर्शनादिकी भी आवश्यकता होती है। इस कारण मानसिक चिन्ता और वस्तुदर्शनादि भी कार्य है तथा किसीको जब उत्पादन वा ग्रहण रक्षण आदिकी जरूरत पड़ती है, तब शरीरके व्यापारकी अपेक्षा करता है। शरीरकी चालना नहीं होनेसे वस्तुके उत्पादन आदि कार्यका सम्पादन नहीं होता। इस कारण शरीरका व्यापार भी एक कार्य है। उक्त तीन कार्योंमेंसे जो कार्य करनेकी जब इच्छा होती है, तब आत्मामें एक प्रवृत्ति (यत्न) उत्पन्न होती है। उस प्रवृत्ति वा यत्नके होनेसे ही सभी कार्य सम्पन्न होते हैं। जब तक वह प्रवृत्ति उत्पन्न नहीं होती, तब तक कोई भी कार्य नहीं हो सकता है। वाक्यका उच्चारण करनेमें पहले आत्मामें यत्न होता है। पीछे उस यत्न द्वारा कण्ठ और तालु आदि स्थानोंकी चालना होती है, अनन्तर वाक्य उच्चारित होता है। फिर मानसिक चिन्ता और वस्तुदर्शनादि कार्य जब उत्पन्न होता है, तब जिस जिस विषयमें चिन्ता आदि कर्त्तव्य है, उस विषयमें मनका अभिनिवेश और आत्माके साथ मनका संयोग हुआ करता है। वह अभिनिवेश या मनका संयोग आत्मामें नहीं होनेसे कभी भी दर्शनादि क्रिया नहीं हो सकती। इस कारण मानसिक चिन्ता आदि भी प्रवृत्तिसाध्य है, इसमें सन्देह नहीं। अर्थात् जो कोई कार्य क्यों न हो, आत्मामें यत्न नहीं होनेसे वह कार्य हो ही नहीं सकता है। उसी यत्नका नाम प्रवृत्ति है। प्रवृत्ति और यत्न एक ही पदार्थ है। महर्षि गौतमने प्रवृत्तिको समझानेके लिये उक्त तीन कार्योंकी अनुकूलि अर्थात् जनकरूपमें परिचय दे कर पूर्वोक्तरूपसे विभक्त किया है। सूत्रस्थ वाक्‌शब्द ही वाक्यका नाम है और बुद्धि शब्द मानसिक चिन्ताका बोधक तथा आरम्भ शब्दसे अनुकूल समझा जाता है अर्थात् वाक्यानुकूल और चिन्ता आदिका अनुकूल तथा चेष्टानुकूल यही तीन प्रकारको प्रवृत्ति हैं, ऐसा सूत्रके अर्थसे समझा जाता है। फिर सभी प्रवृत्ति दो प्रकारकी है, शुभरूपा और अशुभरूपा। हितकर कार्य करनेमें जो प्रवृत्ति होती है, उसे शुभरूपा और अहितकर कार्यमें जो प्रवृत्ति होती है, उसे अशुभरूपा कहते हैं। (न्यायदर्शन)

११ शब्दकी अर्थबोधनशक्तिभेद। वैखरी, मध्यमा, पश्यन्ती और सूक्ष्मा यही चार प्रकारकी शब्दप्रवृत्ति हैं।

**प्रवृत्तिज्ञ** (सं० पु०) प्रवृत्तिं वृत्तान्तं जानातीति ज्ञा-क। चरविशेष। पर्याय—वार्त्तिक, वार्त्तायन।

**प्रवृत्तिनिमित्त** (सं० क्ली०) अभिधेय, शक्यतावच्छेदक धर्म।

**प्रवृत्तिविज्ञान** (सं० पु०) वाह्य पदार्थोंसे प्राप्त ज्ञान।

**प्रवृद्ध** (सं० त्रि०) प्रवर्द्धते स्मेति प्र-वृध-क। १ बुद्धियुक्त,

खूब बढ़ा हुआ। पर्याय—एधित, प्रौढ़। २ प्रसारित, खूब फैला हुआ। ३ प्रौढ़, खूब पक्का। (पु०) तलवारके ३२ हाथोंमेंसे एक जिसे प्रसृत भी कहते हैं। इसमें तलवारकी नोंकसे शत्रुका शरीर छू भर जाता है। ५ अयोध्याके राजा रघुके एक पुत्र। ये गुरुके शापसे १२ वर्षके लिये राक्षस हो गये थे।

प्रवृद्धादि (सं० क्ली०) उत्तरपदके अन्तोदात्तता-निमित्त पाणिनि-उक्त शब्दगणभेद। यथा—प्रवृद्ध, प्रयुत, अवहित, अनवहित, खट्वारूढ़, कविशस्त।

प्रवृद्धि (सं० स्त्री०) १ अतिशय वृद्धि। २ उन्नति।

प्रवेक (सं० त्रि०) प्रविच्यते पृथक् क्रियते इति प्र-विच-कर्मणि घञ्। १ उत्तम, बढ़िया। २ प्रधान, मुख्य।

प्रवेग (सं० पु०) प्रकृष्टो वेगः प्रादिस०। १ प्रबल वेग। (त्रि०) २ वेगविशिष्ट।

प्रवेगित (सं० त्रि०) प्रवेग-इतच्। प्रवेगयुक्त।

प्रवेट (सं० पु०) यव, जौ।

प्रवेण (सं० पु०) एक प्रकारका बकरा।

प्रवेणि (सं० स्त्री०) व्याप्नोतीति प्र-वेण-गतौ-इन्। १ कुथ, कथरी। २ वेणी, केशविन्यास।

प्रवेणी (सं० स्त्री०) प्रवेणि-कृदिकारादिति पाक्षिको-ङीप्। १ वेणी, केशविन्यास। २ गजपृष्ठस्थित विचित्र कम्बल, हाथीकी पीठ परका रंगविरंगा झूल। ३ नदीविशेष, एक नदीका नाम।

प्रवेता (सं० पु०) प्रवेतृ देखो।

प्रवेतृ (सं० पु०) प्र-अज-तृन्, अजे-र्वी। सारथी, रथवान।

प्रवेद (सं० पु०) प्र-विद-घञ्, वा प्रकृष्टो वेदः प्रादिस०। प्रकृष्टज्ञान, अच्छी समझ।

प्रवेदकृत (सं० त्रि०) प्रवेद-कृ-क्विप्। ज्ञापक, जतानेवाला।

प्रवेदन (सं० क्ली०) प्र-विद-णिच्-ल्युट्। ज्ञापन, घोषणा।

प्रवेद्य (सं० त्रि०) प्र-विद-णिच्-यत्। प्रवेदनयोग्य।

प्रवेप (सं० पु०) प्र-वेप्-अच्। अतिशय कम्प, कंपकंपी।

प्रवेपक (सं० पु०) प्र-वेप-ण्वुल्। १ कम्पन, कंपकंपी। (त्रि०) २ कम्पक, जिसे कंपकपी होती हो।

प्रवेपथु (सं० पु०) प्र-वेप-अथुच्। कम्पन, काँपना।

प्रवेपन (सं० पु०) १ दैत्यभेद। (क्ली०) २ कम्पन। ३ आन्दोलन।

प्रवेपनिन् (सं० त्रि०) शत्रुको कँपानेवाला।

प्रवेपनीय (सं० त्रि०) प्र-वेप-अनीयर्। कम्पनार्ह, काँपने योग्य।

प्रवेरित (सं० त्रि०) इतस्ततः पातित, इधर उधर पड़ा हुआ।

प्रवेल (सं० पु०) प्र-वेल-अच्। पीतमुद्ग, पीली मूंग।

प्रवेश (सं० पु०) प्र-विश (हलश्च। पा ३।३।१२१) इति भावे घञ्। १ अन्तर्विगाहन, भीतर जाना, घुसना। २ गति, पहुंच। ३ किसी विषयका जानकारी।

प्रवेशक (सं० पु०) १ प्रवेश करनेवाला। २ नाटकके अभिनयमें वह स्थल जहां कोई पात्र दो अंकोंके बीचकी घटनाका परिचय अपने वार्त्तालाप द्वारा देता है।

प्रवेशन (सं० क्ली०) प्रविश्यतेऽनेनेति प्र-विश-करणे ल्युट्। १ सिंहद्वार। प्र-विश-भावे-ल्युट्। २ प्रवेश, भीतर जाना।

प्रवेशनीय (सं० त्रि०) प्रवेशनं प्रयोजनं यस्य अनुप्रवचनादित्वात् छ। प्रवेशसाधन, घुसनेलायक।

प्रवेशयितव्य (सं० त्रि०) प्रवेश करने योग्य।

प्रवेशिका (सं० स्त्री०) १ प्रवेशार्थं देय अर्थ, प्रवेशके लिये दिया जानेवाला धन। २ वह पत्र, चिट्ठी या चिह्न जिसे दिखा कर कहीं प्रवेश करने पाए।

प्रवेशित (सं० त्रि०) प्र-विश-णिच्-क्त। जिसमें प्रवेश कराया गया हो।

प्रवेशिन् (सं० त्रि०) प्र-विश-इनि। १ प्रवेशकारी। २ प्रवेशयुक्त। (क्ली०) ३ प्रवेश।

प्रवेश्य (सं० त्रि०) प्र-विश-ण्यत्। प्रवेशार्ह, घुसने योग्य।

प्रवेष्ट (सं० पु०) प्रवेष्टते इति वेष्ट वेष्टने-अच्। १ बाहु। २ बाहुनीचभाग, बाहुका निचला भाग। ३ हस्तिदन्तमांस, हाथीके दाँत परका मांस। ४ गजपृष्ठास्तरण, हाथीकी पीठका मांसल भाग जिस पर सवार चढ़ते हैं।

प्रवेष्टक (सं० पु०) प्रवेष्ट-स्वार्थे-प्राशस्त्ये-क। दक्षिण बाहु, दहिना हाथ।

प्रवेष्टव्य (सं० त्रि०) प्र-विष-णिच्-तव्य। प्रवेशार्ह, घुसने लायक।

प्रवेष्टा (सं० पु०) प्रवेष्टृ देखो।

प्रवेष्टृ (सं० त्रि०) प्र-विश-तृण्। प्रवेशकारी, घुसने या पैठनेवाला।

प्रवोढृ (सं० त्रि०) प्र-वह-तृच् प्रवर्णस्योकारः। १ प्रवहनकारी, ढोनेवाला। (क्ली०) २ वहन करना, ढोना।

प्रवोध (सं० क्ली० १ ज्ञान, समझ। २ महाबुद्धकी अवस्थाभेद।

प्रव्यक्त (सं० त्रि०) प्रव्यज्यतेऽस्मेति प्र-वि अनज्-क्त, वा प्रकर्षेण व्यक्तः प्रादिस०। स्फुट, स्पष्ट।

प्रव्यक्ति (सं० स्त्री०) प्रकाश।

प्रव्याध (सं० पु०) प्रकृष्टो व्याधो यत्र। खूब जोर लगा कर फेंका हुआ तीर जहां पर जा कर गिरे वहां तकका स्थान।

प्रव्रजन (सं० क्ली०) प्रास्यगृहादि व्रजनं। संन्यास, गृहस्थाश्रम और पुत्रादिका परित्याग कर प्रव्रज्या अवलम्बन।

प्रव्रजित (सं० पु०) प्र-व्रज-क्त। बुद्धभिक्षुशिष्य। पर्याय—चेलुक, श्रामणेर, महापाशक, गोमी। (त्रि०) २ प्रव्रज्याश्रमविशिष्ट, गृहत्यागी।

प्रव्रजिना (सं० स्त्री०) प्रव्रजितस्य लिङ्गमिव जटादिकमस्त्यस्या इति अच्, टाप्। १ मांसी, जटामांसी। २ मुण्डीरी। ३ गोरखमुंडी। ४ तापसी।

प्रव्रज्या (सं० स्त्री०) प्र व्रज (व्रजयजोर्भावे क्यप्। पा ३।३।९८) इति भावे-क्यप्। १ संन्यास, भिक्षाश्रम। ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ और वानप्रस्थके बाद प्रव्रज्याका अवलम्बन करना होता है। पूर्वाश्रमधर्मका परित्याग कर प्रव्रज्याका अवलम्बन करना मना है।

"वृथा सङ्करजातानां प्रव्रज्यासु च तिष्ठतां।
आत्मनस्त्यागिनाञ्चैव निवर्त्ततोदकक्रिया॥"
(मनु ५।८९)

जो वृथा प्रव्रज्याश्रमका अवलम्बन करते वे पापभागी होते हैं। (क्ली०) २ प्रव्रजन।

प्रव्रज्यावसित (सं० पु०) प्रव्रज्याया अवसितो विच्युतः। संन्यासभ्रष्ट, जो सन्यास ग्रहण करके उससे च्युत हो गया हो।

"प्रव्रज्यावसितो यत्र त्रयो वर्णा द्विजोत्तमाः।
निर्वासं कारयेद्विप्रं दासत्वं क्षत्रवैश्ययोः॥"
(कात्यायन)

प्रव्रज्याभ्रष्ट व्यक्तिको प्रायश्चित्त करना होता है। परन्तु प्रायश्चित्त करने पर भी उसके साथ खान पानका व्यवहार नहीं रखना चाहिये। मोहप्रयुक्त यदि कोई उसके साथ खान पान करे, तो उसे भी चान्द्रायणव्रत करना होता है।

प्रव्रज्याव्रत—नेपाली बौद्धोंका कर्मानुष्ठानभेद। जो व्यक्ति 'बाँढ़ा' होना चाहता है, उसे पहले यह व्रत करना होता है। नेपाल देखो।

पहले गुरुके निकट जा कर वह अपना अभिप्राय प्रकट करता है। पीछे उसके मङ्गलके लिये गुरु कलसीपूजा करते हैं। अनन्तर कलसीका अभिषेक होता है। इस समय गुरु द्वारा प्रार्थीके मस्तक पर जल छिड़कनेके बाद नायक बाँढा आ कर उसके हाथमें एक अंगूठी पहना देते हैं। पीछे वह नायक 'वज्ररक्षा' समाप्त करके गुरुमण्डलकी पूजा करनेके बाद दूसरे दिनका कार्य शेष कर डालते हैं। व्रतक्रियाके इस कार्यका नाम 'दुसल' है। तीसरे दिन प्रव्रज्याव्रत अनुष्ठित होता है। उस दिन सवेरे एक चैत्य मूर्त्ति, त्रिरत्नमूर्त्ति, प्रज्ञापारमिता आदि विविध शास्त्रग्रन्थ, एक कलस, दधिपात्र, दूसरे चार जलपूर्ण कुम्भ, चीवर, निवास, पिण्डपात्र, काष्ठपादुका, पत्र, गन्धपात्र, सुवर्ण और रौप्य क्षर तथा भोज्यादि सज्जित पात्रादि सामने रख कर वह व्यक्ति स्वस्तिक आसन पर बैठते हैं। पीछे गुरुमण्डल, चैत्य, त्रिरत्न तथा प्रज्ञापारमिता शास्त्रको उपासना करते हैं। अनन्तर वह बाँढ़ामें अपनी गिनती करानेके लिये गुरुसे प्रार्थना करता है। इस पर गुरुदेव उस व्यक्तिका त्रिरत्न, पञ्चशिक्षा और उपवासादि करनेकी तीन बार प्रतिज्ञा कराते हैं। प्रतिज्ञा कर चुकने पर गुरु उसे बाँढ़ा बनानेमें राजी होते हैं। इसके बाद मुण्डन और पञ्चाभिषेक क्रिया की जाती है। इस समय गुरु और दूसरे चार नायक आ कर उसके मस्तक पर जल छिड़क कर दीक्षा देते हैं और उसके कल्याणके लिये रत्नसम्भव बुद्धसे प्रार्थना भी करते हैं। पीछे गुरु उसे नूतन चीवर

और निवास तथा कानका स्वर्णाभरण देते हैं। इस समय उसके पूर्व नामके बदलेमें बौद्ध यतियोंके जैसा नूतन नाम रखा जाता है। त्रिरत्नकी पूजादि हो जानेके बाद नाना बुद्ध और बोधिसत्त्वोंको प्रणाम कर वह प्रव्रज्या ग्रहण करता है और गुरुके सामने शीलस्कन्ध, समाधिस्कन्ध, प्रज्ञास्कन्ध और विमुक्तिस्कन्धका प्रतिपालन करनेकी प्रतिज्ञा करता है। अनन्तर पञ्चोपचार-पूजा, अधिवासन, महाबलि आदि बहुतसे धर्माचारोंका अनुष्ठान करना होता है। यह संस्कार हिन्दुओंके यज्ञोपवीतके ढंग पर होता है।

प्रव्रश्चन (सं० पु० काष्ठच्छेदनास्त्रभेद, कुठार, कुल्हाड़ी।

प्रव्रस्क (सं० पु०) कर्त्तन, काटना।

प्रव्राज् (सं० पु०) १ नदीगर्भ। २ नदीका अत्यन्त निम्न देश।

प्रव्राज (सं० पु०) प्र-व्रज-आधारे घञ्। १ अत्यन्त निम्नदेश, बहुत नीची जमीन। २ संन्यास।

प्रव्राजन (सं० क्ली०) प्र-व्रज-णिच्-ल्युट्। निर्वासन।

प्रव्राजित (सं० त्रि०) प्र-व्रज-णिच्-क्त। निर्वासित, देशनिकाला।

प्रव्राजिन (सं० पु०) प्रव्राज।

प्रव्लय (सं० पु०) निमज्जन।

प्रशंस (हिं० वि०) प्रशंसाके योग्य, तारीफके लायक।

प्रशंसक (सं० त्रि०) १ प्रशंसाकारी, स्तुति करनेवाला। २ तोषामोद, खुशामदी।

प्रशंसन (सं० क्ली०) प्र-शन्स-भावे ल्युट्। १ गुणकीर्त्तन द्वारा स्तुति, गुणोंका वर्णन करते हुए स्तुति करना। २ धन्यवाद, साधुवाद।

प्रशंसनीय (सं० त्रि०) प्र-शंस-अनीयर्। प्रशंसाके योग्य, तारीफके लायक।

प्रशंसा (सं० स्त्री०) प्र-शन्स-भावे-अ, स्त्रियां टाप्। १ प्रशंसन, बड़ाई, तारीफ। पर्याय—वर्णना, ईडा, स्तव, स्तोत्र, स्तुति, नुति, श्लाघा, अर्थवाद। किसीको अपनी प्रशंसा नहीं करनी चाहिये।

"न चात्मानं प्रशंसेद्वा परनिन्दाञ्च वर्जयेत्।
वेदनिन्दां देवनिन्दां प्रयत्नेन विवर्जयेत्॥"
(कर्मपु० उप० १५)

प्रशंसित (सं० त्रि०) प्रशन्स-क्त। १ प्रशंसायुक्त, जिसकी तारीफ हुई हो, सराहा हुआ। (क्ली०) २ प्रशंसा, तारीफ।

प्रशंसिन् (सं० त्रि०) प्र-शन्स-णिनि। जिसकी प्रशंसा हुई हो।

प्रशंसोपमा (सं० स्त्री०) काव्यादर्शोक्त अर्थालङ्कारभेद। जहां उपमेयकी अधिक प्रशंसा करके उपमानकी प्रशंसा द्योतित की जाती है, वहां यह अलङ्कार होता है। इसका उदाहरण—

"ब्रह्मणोऽप्युद्भवः पद्मश्चन्द्रश्शम्भुशिरोधृतः।
तौ तुल्यौ त्वन्मुखेनेति सा प्रशंसोपमोच्यते॥"

ब्रह्मासे जिस पद्मकी उत्पत्ति हुई है और स्वयं महादेव जिस चन्द्रमाको अपने मस्तक पर धारण किये हुए हैं, हे सुन्दरि! वैसा पद्म और चन्द्र तुम्हारे मुखके साथ तुलनीय है। यहां पर पहले पद्म और चन्द्रकी प्रशंसा हुई है और उस प्रशंसित उपमेय द्वारा उसके मुखके साथ तुलना होनेका कारण उस मुखका सौन्दर्यातिशय वर्णित हुआ है। इसीसे यहां पर यह अलङ्कार हुआ।

प्रशंस्य (सं० त्रि०) प्र-शन्स-यत्। प्रकर्षरूपसे स्तुत्य, प्रशंसनीय।

प्रशत्वन् (सं० पु०) प्र-सद्-क्वनिप्-तुट् च। १ समुद्र। स्त्रियां ङीप् 'वनोरच' इति र। २ प्रशत्वरी नदी।

प्रशम (सं० पु०) प्रशमनमिति प्र-शम-भावे-घञ्। १ शमता, उपशम, शान्ति। २ भागवतके अनुसार रन्तिदेवके पुत्रका नाम।

प्रशमन (सं० क्ली०) प्र-शम-णिच्-ल्युट्। १ मारण, वध। २ शमता, शान्ति। ३ प्रतिपादन। ४ स्थिरीकरण, स्थिर करना, वशमें लाना। ५ नाशन, ध्वंस करना। ६ सत्राजित्के भाईका नाम। ७ अस्त्रप्रहार। (त्रि०) ८ शान्तिकर, शान्ति करनेवाला।

प्रशर्ध (सं० त्रि०) प्रकर्षरूपसे अभिभवकारी।

प्रशस् (सं० स्त्री०) १ प्रशस्त। २ प्रशस्त छेदन। ३ कुठार।

प्रशस्त (सं० त्रि०) प्रशस्यते स्मेति प्र-शन्स-क्त। १ प्रशंसनीय, सुन्दर। २ अतिश्रेष्ठ, उत्तम, बहुत बढ़िया। (क्ली०) ३ करज्योड़ि पाषाणभेद, करजोड़ी नामकी जड़ी। ४ क्षेम, कुशल।

प्रशस्त—एक कवि। ये पण्डित प्रशस्तक नामसे मशहूर थे।

प्रशस्तकर (सं० पु०) ग्रन्थकारभेद। प्रशस्तपाद देखो।

प्रशस्तपाद (सं० पु०) एक नैयायिक। इन्होंने प्रशस्तपाद-भाष्य नामक वैशेषिकसूत्रकी एक टीका लिखी है। वह ग्रन्थ द्रव्यभाष्य, पदार्थोद्देश वा पदार्थधर्मसंग्रह नामसे भी प्रसिद्ध है। शङ्करमिश्रने इनका प्रशस्त चाचार्य नामसे उल्लेख किया है। इनके बनाये हुए भाष्यके व्योमशिवाचार्य कृत व्योमवती, श्रीधरकृत न्यायकन्दली, उदयनकृत किरणावली, श्रीवत्सकृत लीलावती, जगदीशकृत पदार्थ-तत्त्वनिर्णय, मल्लिनाथकृत निष्कण्टिका और शालिखा-नाथकृत कुछ टीकाएँ आज भी मिलती हैं।

न्याय और वैशेषिक देखो।

प्रशस्तव्य (सं० त्रि०) प्रशंसाके योग्य।

प्रशस्ताद्रि (सं० पु०) १ बृहत्संहितोक्त मध्यदेशस्थित पर्वतभेद। २ एक देशका नाम। बृहत्संहिताके मतसे यह देश ज्येष्ठा, पूर्व मूल और शतभिषके अधिकारमें है।

प्रशस्ति (सं० स्त्री०) प्र-शन्स-भावे-क्तिन्। १ प्रशंसा, स्तुति। २ प्रशंसासूचक अनुशासन, वह प्रशंसासूचक वाक्य जो किसीको पत्र लिखते समय पत्रके आदिमें लिखा जाता है, सरनामा। ३ राजकीय अनुज्ञापत्रविशेष, राजाकी ओरसे एक प्रकारके आज्ञापत्र जो पत्थरोंकी चट्टानों वा ताम्रपत्रादि पर खोदे जाते थे और जिनमें राजवंश तथा कीर्त्ति आदिका वर्णन होता था। ४ प्राचीन पुस्तकोंके आदि और अन्तकी कुछ पंक्तियां जिनसे पुस्तकके कर्त्ता, विषय और कालादिका परिचय मिलता हो।

प्रशस्तिकृत (सं० त्रि०) प्रशस्तिं स्तवं करोतीति प्रशस्ति-कृ क्विप् तुक् च। स्तुतिकर, प्रशंसा करनेवाला।

प्रशस्य (सं० त्रि०) प्र-शन्स-कर्मणि क्यप्। १ प्रशंसनीय, प्रशंसाके योग्य। २ श्रेष्ठ, उत्तम। (क्ली०) ३ प्रशंसन, प्रशंसा, तारीफ।

प्रशस्यता (सं० स्त्री०) प्रशस्यस्य भावः तल्-टाप्। उत्कृष्टता, श्रेष्ठता।

प्रशाख (सं० त्रि०) १ विस्तृत शाखायुक्त। (क्ली०) २ भ्रूणगठनकी पञ्चमावस्था।

प्रशाखा (सं० स्त्री०) प्रगता शाखां अत्यां समासः। अग्र-शाखा, शाखाकी शाखा, टहनी।

प्रशाखिका (सं० स्त्री०) क्षुद्र क्षुद्र शाखा, छोटी टहनी।

प्रशान् (सं० त्रि०) प्रकर्षेण शाम्यति यः प्र-शम-क्विप् (अनुनासिकस्य क्विझलोः क्ङिति। पा ६।४।१५) इति दीर्घः। शान्त, निश्चलवृत्तिवाला।

प्रशान्त (सं० त्रि०) प्रकर्षेण शान्तः। १ प्रकृष्टशमताविशिष्ट, चाञ्चल्यरहित, स्थिर। २ शान्त, निश्चल वृत्तिवाला। (पु०) ३ एक महासागर जो एशियाके पूर्व एशिया और अमेरिकाके बीचमें है।

प्रशान्तचारित्रमति (सं० पु०) बोधिसत्वभेद।

प्रशान्तचारिन् (सं० त्रि०) १ स्थिरभावमें भ्रमणकारी। (पु०) २ देवताभेद।

प्रशान्तचेष्ट (सं० त्रि०) प्रशान्ता चेष्टा यस्य। १ व्यापार-शून्य। २ स्थिर।

प्रशान्तता (सं० स्त्री० प्रशान्तस्य भावः तल्-टाप्। प्रशान्तका भाव या धर्म।

प्रशान्तराग—गुर्जरवंशीय राजा २य दद्दके विरुद।

राष्ट्रकूट देखो।

प्रशान्तात्मन् (सं० पु०) १ महादेव। २ प्रशान्तस्वभाव।

प्रशान्ति (सं० स्त्री०) प्रकृष्ट शान्ति।

प्रशासन (सं० क्ली०) प्र-शास-भावे-ल्युट्। १ कर्त्तव्यकी शिक्षा जो शिष्य आदिको दी जाय। २ शासन।

प्रशासित (सं० त्रि०) १ जिसका अच्छा शासन किया गया हो। २ शिक्षित।

प्रशासिता (सं० त्रि०) शासनकर्त्ता, शासक।

प्रशास्ता (सं० पु०) १ होताका सहकारी, एक ऋत्विक् जिसे मैत्रावरुण भी कहते हैं। २ ऋत्विक्। ३ मित्र। ४ शासनकर्त्ता।

प्रशासितृ (सं० त्रि० ) प्र-शास-तृण्। शासनकारी, नियन्ता।

प्रशास्तृ (सं० पु०) प्रशास्ता देखो।

प्रशास्त्र (सं० त्रि०) प्र-शास्तुरिदं अण्, संज्ञापूर्वकविधेर-नित्यत्वात् न वृद्धिः। १ शास्तृरूप शंसनकर्त्तृ सम्बन्धी। (पु०) २ एक यागका नाम। ३ प्रशास्ताका कर्म। ४ प्रशास्ताके सोमपान करनेका पात्र।

प्रशिथिल (सं० त्रि०) प्रकृष्टः शिथिलः प्रादिस०। अति-शय शिथिल।

प्रशिष्टि (सं० स्त्री०) १ आदेश, आज्ञा। २ अनुशासन, शिक्षा, उपदेश।

प्रशिष्य (सं० पु०) प्रगतः शिष्यमध्यापकत्वेन अत्या० सं। १ शिष्यका शिष्य। २ परम्परागत शिष्य।

प्रशिस् (सं० स्त्री०) प्र-शास-क्विप्। प्रशासन, आज्ञा।

प्रशुक्रीय (सं० त्रि०) ऋकसंहिता-वर्णित 'प्र शुक्रा' इति मन्त्रसम्बन्धीय।

प्रशुद्धि (सं० स्त्री०) विशुद्धि।

प्रशुश्रुक (सं० पु०) मेरुदेशका राजभेद, वाल्मीकीय रामायणके अनुसार मेरुदेशके एक राजाका नाम।

प्रशोचन (सं० क्ली०) वैद्यककी एक क्रियाका नाम जिसमें रोगोके व्रणादिको जला देता है, दागना।

प्रशोष (सं० पु०) शुष्क होना, सोखना।

प्रशोषण (सं० पु०) १ उपदेवभेद। २ सोखना, सुखाना। ३ एक राक्षस जो बच्चोंमें सुखंडी रोग फैलाता है।

प्रश्न (सं० पु०) प्रच्छनमिति प्रच्छ-, यजयाचयतेति। पा ३।३।९० ) इति नङ्, च्छ्वोः शूडिति। पा ६।४।१९) इति श, (प्रश्नेचेति। पा ३।२।११७) इति न सम्प्रसारणं। १ जिज्ञासा, सवाल। २ वह वाक्य जिससे कोई वात जाननेकी इच्छा प्रकट हो, पूछनेकी वात। ३ विचारणीय विषय। ४ एक उपनिषद्। इस उपनिषद्में ६ प्रश्न हैं और प्रत्येक प्रश्नके सातसे सोलह तक मन्त्र हैं। कुल मिला कर ६७ मन्त्र हैं। यह उपनिषद् अथर्ववेदीय उपनिषद् मानी जाती है। इसमें प्रजापतिने सृष्टिका उत्पत्तिविषय अलङ्कारोंमें वताया है। कात्यायनजीका प्रथम प्रश्न है, कि प्रजा कहांसे उत्पन्न हुई, इसका उत्तर विस्तारसे दिया गया है। दूसरा प्रश्न भार्गव वैदर्भि करते हैं, कि कौन देवता प्रजाका पालन करते हैं और कौन अपना वल दिखाते हैं। इसके उत्तरमें प्राण नामका देवता वड़ा वतलाया गया है। क्योंकि, उसीके वलसे इन्द्रियां अपना अपना काम करती हैं। तीसरा प्रश्न आश्वलायनजीका है, कि प्राण किस प्रकार वड़ा है और किस प्रकार उसका सम्बन्ध वाह्य और अन्तरात्मासे है। चौथा प्रश्न सौर्यायणी गार्ग्यने किया है, कि पुरुषोंमें कौन सोता है, कौन जागता है, कौन स्वप्न देखता है, कौन सुख भोगता है। उत्तरमें पुरुषकी तीनों अवस्थाएं दिखा कर आत्मा सिद्ध की गई है। पांचवां प्रश्न जो शैव सत्यकामाने किया है, वह ओंकारके अर्थ और उपासनाके सम्वन्धमें। छठा प्रश्न सुकेश भरद्वाजजी करते हैं, कि सोलह कलाओंवाला पुरुष कौन है?

प्रश्नदूती (सं० स्त्री०) प्रश्नस्य दूतीव। प्रहेलिका, पहेली, बुझौवल।

प्रश्नविवाक (सं० पु०) कृतान् प्रश्नान् विवक्ति, उत्तरयति-वि-वच-कर्त्तरि संज्ञायां घञ्। १ शुक्ल यजुर्वेदसंहिताके अनुसार प्राचीनकालके विद्वानोंका एक भेद जो भावी घटनाओंके विषयमें प्रश्नोंका उत्तर दिया करते थे। २ पञ्च, सरपंच।

प्रश्नविवाद (सं० पु०) तर्कवितर्क, वितण्डा।

प्रश्नव्याकरण (सं० पु०) प्रश्नान् शिष्यकृतप्रश्नान् व्याकरोति उत्तरयति, वि-आ-कृ-ल्यु, प्रश्नस्य व्याकरणः। जैनशास्त्रभेद, जैनियोंके एक शास्त्रका नाम। भावे-ल्युट्। (क्ली०) २ पृष्टार्थ उत्तरज्ञापन।

प्रश्नि (सं० पु०) १ ऋषिभेद, एक ऋषि। २ जलकुम्भी। ३ पृश्निपर्णि, पिठवन।

प्रश्निन् (सं० त्रि०) प्रश्नयुक, प्रश्नकारी।

प्रश्नी (सं० स्त्री०) पृश्नि, पृषोदरादित्वात् र, वाहु० ङीप्। कुम्भिका, जलकुम्भी।

प्रश्नोत्तर (सं० क्ली०) १ प्रश्नका उत्तर, सवाल जवाव। २ तर्कवितर्क, पूछताछ। ३ शब्दालङ्कारभेद, वह काव्यालङ्कार जिसमें प्रश्न और उत्तर रहते हैं।

प्रश्नोपनिषद् (सं० स्त्री०) प्रश्नाधिकारेण प्रवृत्ता उपनिषद्। आथर्वोपनिषद्भेद। पांच प्रश्नोंका अधिकार करके यह उपनिषद् हुई है, इसीसे इसका प्रश्नोपनिषद् नाम पड़ा है।

प्रश्रय (सं० पु०) प्रश्रयणमिति प्र-श्रि-भावे-अच्। १ प्रणय, विनय। २ आश्रयस्थान। ३ टेक, सहारा। ४ धर्म और ह्रीसे उत्पन्न एक देवता।

प्रश्रयण (सं० क्ली०) सौजन्य, शिष्टाचरण, विनय।

प्रश्रयिन् (सं० त्रि०) १ शिष्ट, सुजन। २ शान्त, नम्र, विनीत।

प्रश्रवण (सं० पु०) रामायणके अनुसार एक पर्वत।

प्रश्रवस् (सं० त्रि०) प्रकृष्ट अन्न।

प्रश्रित (सं० त्रि०) प्र-श्रि-क्त। विनीत।

प्रश्लथ (सं० त्रि०) प्रकृष्टः श्लथः प्रादिस०। शिथिल।

प्रश्लित (सं० पु०) वैदिकसन्ध्याङ्गभेद। इसमें ह्रस्व-वर्णके पहले अण्की जगह ओ होता है।

प्रश्लिष्ट (सं० त्रि०) प्र-श्लिष-क्त। १ सुसम्बन्ध, मिला-जुला। २ सन्धिप्राप्त।

प्रश्लेष (सं० पु०) १ घनिष्ठ सम्बन्ध। २ सन्धि होनेमें स्वरोंका परस्पर मिल जाना।

प्रश्वसितव्य (सं० त्रि०) प्रश्वास निकालने योग्य।

प्रश्वास (सं० पु०) प्र-श्वस-भावे-घञ्। कोष्ठवायुका बहिर्निःसारण, वह वायु जो नथनेसे बाहर निकलती है। प्राणायाम देखो। २ वायुके नथनेसे बाहर निकलनेकी क्रिया।

प्रष्टव्य (सं० त्रि०) १ पूछने लायक। २ जिसे पूछना हो।

प्रष्टा (सं० त्रि०) प्रश्नकर्त्ता, पूछनेवाला।

प्रष्टि (सं० पु०) प्रच्छ कर्त्तरि बाहुलकात् ति। १ वाहन-त्रयमध्यवर्त्ती युगविशेष, वह घोड़ा या बैल जो तीन घोड़ोंके रथ या तीन बैलोंकी गाड़ीमें आगे जोता जाता है। २ दाहिने ओरका घोड़ा या बैल। ३ तिपाई। (त्रि०) ४ पार्श्वस्थ, पास खड़ा हुआ।

प्रष्टिमत् (सं० त्रि०) प्रष्टि-मतुप्। युग पार्श्ववाहनविशिष्ट।

प्रष्टिवाहन (सं० त्रि०) जो तीन वाहनसे ढोआ जाय।

प्रष्टिवाहिन् (सं० पु०) रथ।

प्रष्टृ (सं० त्रि०) प्रच्छ-तृच्। प्रष्टा देखो।

प्रष्ठ (सं० त्रि०) १ अग्रगामी, अगुवा। २ प्रधान, मुख्य। ३ उत्तम, बढ़िया।

प्रष्ठवाह (सं० पु०) प्रष्ठः अग्रगामी सन् वहतीति प्रष्ठ-वह (वहश्च। पा ३।२।६४) इति ण्वि। युगपार्श्वग प्रथमयोजित दम्य गवादि, वह बछड़ा जो पहले पहले हलमें लगाया जाय।

प्रष्ठी (सं० स्त्री०) प्रष्ठ-ङीष्। प्रष्ठभार्या, अग्रगामीकी पत्नी।

प्रष्ठौही (सं० स्त्री०) प्रष्ठवाह (वाहः। पा ४।१।६१) इति ङीष्। प्रथम गर्भवती गाभि, पहलौठी गाय।

प्रसंख्या (सं० स्त्री०) १ प्रकृष्ट संख्या, मीजान, टोटल। २ चिन्ता, ध्यान।

प्रसंख्यान (सं० क्ली०) प्र-सम-ख्या-भावे ल्युट्। १ सम्यक् ज्ञान, सत्यज्ञान। २ आत्मानुसन्धान, ध्यान। (त्रि०) ३ प्रकृष्टरूपसे संख्यायुक्त। ४ सम्यक् ज्ञानयुक्त।

प्रसक्त (सं० त्रि०) प्र-सन्ज-क्त। १ नित्य। २ आसक्त, संबद्ध। ३ संश्लिष्ट, लगा हुआ। ४ प्रस्तावित। ५ जो बराबर लगा रहे, न छोड़नेवाला। (क्ली०) २ प्रसङ्ग विषय।

प्रसक्ति (सं० स्त्री०) प्र-सन्ज-भावे-क्तिन्। १ प्रसङ्ग, सम्पर्क। २ अनुमिति। ३ आपत्ति। ४ व्याप्ति।

प्रसङ्ग (सं० पु०) प्र-सन्ज-घञ्। १ प्रकृष्ट सङ्ग, घनिष्ठ-सम्बन्ध, मेल। २ व्याप्तिरूप सम्बन्ध। ३ बातोंका पर-स्पर सम्बन्ध, विषयका लगाव। ४ अनुरक्ति, लगन। ५ स्त्री-पुरुष संयोग। ६ विषयानुक्रम, प्रस्ताव। ७ अवसर। १० हेतु, कारण।

प्रसङ्गवत् (सं० त्रि०) प्रसङ्ग-अस्त्यर्थे मतुप् मस्य व। १ प्रसङ्गयुक्त। २ आकस्मिक, हठात्।

प्रसङ्गविध्वंस (सं० पु०) मानमोचनके छः उपायोंमेंसे एक।

प्रसङ्गविभ्रंस (सं० पु०) मानमोचनके छः उपायोंमें अन्तिम।

प्रसङ्गसम (सं० पु०) न्यायमें जातिके अन्तर्गत एक प्रकारका प्रतिषेध। यह प्रतिवादीकी ओरसे होता है। इसमें प्रतिवादी कहता है, कि साधनका भी साधन कहो और इस प्रकार वादीको उलझनमें डालना चाहता है।

प्रसङ्ख्य (सं० पु०) १ बहुसंख्या, अनेकत्व। २ श्रेणीबद्ध।

प्रसज्य (सं० पु०) प्रसज्यप्रतिषेधस्य भीमो भीमसेन-वत् अन्त्यलोपः। प्रसज्यप्रतिषेध, अत्यन्ताभाव।

प्रसज्यप्रतिषेध सं० पु०, प्रसज्य प्रसक्तिं सम्पाद्य आरो-प्येति यावत् प्रतिषेधः। अत्यन्ताभाव 'प्रसक्तं हि प्रति-षिध्यते' प्रसक्त ही प्रतिसिद्ध होता है। इस न्यायके अनु-सार वायुके रूप नहीं है। यहां पर पहले रूप आरो-पित हुआ था, पीछे स्थिर हुआ, कि वायुके रूप नहीं है। इस प्रकारका निषेध या अभाव ही प्रसज्यप्रतिषेध हो कर उसका निषेध होनेसे प्रसज्यप्रतिषेध होता है। २ नञ्भेद। जहां विधिकी अप्रधानता और निषेधकी प्रधानता होती है तथा क्रियामें नञ् अर्थात् अन्वय हुआ करता है, वहां प्रतिषेध नञ् होता है। इसका उदाहरण,

'नातिरात्रे षोड़शिनं गृह्णाति' अतिरात्र शब्दका अर्थ अतिरात्र यज्ञ और षोड़शी शब्दका अर्थ सोमलतारसपूर्ण पात्र है। अतिरात्र यज्ञमें षोड़शि-ग्रहण नहीं करना चाहिये। यहां पर विधेय कर्म षोड़शिग्रहण है। इससाक्षात् सम्बन्धमें विध्यर्थवाचक लट्के साथ अन्वय नहीं हुआ, इसीसे यहां प्रसज्यप्रतिषेध नञ् हुआ है।

"पौषे चैत्रे कृष्णपक्षे नवान्नं नाचरेद्बुधः।
भवेज्जन्मान्तरे रोगी पितॄणां नोपतिष्ठते॥
"अत्र रोगीति निन्दाश्रवणात् प्रसज्यता।"

(मालमासतत्त्व)

पौष, चैत्र और कृष्णपक्षमें नवान्न नहीं करना चाहिये, करनेसे जन्मान्तरमें रोगी होना पड़ता है। यह निषेध भी प्रसज्यप्रतिषेध है। नञ् देखो।

प्रसत्ति (सं० स्त्री०) प्र-सद-क्तिन्। १ प्रसन्नता। २ निर्मलता, शुद्धि।

प्रसत्वन् (सं० पु०) प्रसीदतीति प्र-सद्-कनिप्। १ धर्म। २ प्रजापति।

प्रसत्वरी (सं० स्त्री०) प्रसत्वन् (वनोरच पा ४।१।७) इति ङीप् रश्च। प्रतिपत्ति, प्राप्ति।

प्रसन्धान (सं० क्ली०) क्रमपाठोक्त सन्धि, योग।

प्रसन्धि (सं० पु०) मनुपुत्रभेद।

प्रसन्न (सं० त्रि०) प्रसीदतीति प्र-सद-गत्यर्थेति क। १ निर्मल, स्वच्छ। २ सन्तुष्ट, तुष्ट। ३ प्रफुल्ल, खुश। ४ अनुकूल। (पु०) ५ महादेव।

प्रसन्नकुमार चट्टोपाध्याय—बङ्गालके एक भावुक कवि। सङ्गीतरचनामें उनकी असाधारण क्षमता और गीतविद्यामें विशेष पारदर्शिता भी देखी जाती थी। इनका बङ्गला १२५५ साल १७ माघमें जन्म हुआ था। बचपनसे ही ये सङ्गीतानुरागी थे। १३ वा १४ वर्षकी उमरसे ही वे अच्छी अच्छी गीतरचना कर सकते थे। उनके सभी गीतोंका मूलमन्त्र एक था। ऐहिक सुख दुःख सम्पद् विपद् अनित्य है, अस्थायी है; मुग्ध मानव यदि व्यर्थ वाग्वितण्डा न करके एकाग्रचित्तसे मा कालीके चरणोंमें शरण ले, तो उसके उद्धारका पथ मुक्त हो सकता है, यही एक महामन्त्र उनके सङ्गीतसमूहका प्राण था। महम्मद, नानक, चैतन्य आदि सबोंके प्रति वे विशेष भक्तिमान थे। स्वयं निष्ठावान पवित्र हिन्दू होने पर भी अहिन्दूके प्रति उन्हें जरा भी घृणा द्वेष न था।

प्रसन्नकुमार ठाकुर—कलकत्तेके विख्यात ठाकुरवंशीय एक व्यक्ति। १८०३ ई०में इनका जन्म हुआ था। बचपनसे ही ये न्यायके पक्षपाती थे। थोड़े ही समयके अन्दर इन्होंने वकालत पास कर ली। सदर अदालतमें उन्नति और सुनामकी प्रतिष्ठा करके ये सरकारी वकील हो गये। लार्ड डलहौसीके शासनकालमें इन्होंने उदारता और सहृदयता दिखा कर हिन्दूकालेजका सत्त्व शिक्षाविभागके हाथ समर्पण किया। लार्ड डलहौसीने इस स्वार्थत्याग पर इनकी भूरि भूरि प्रशंसा की थी। वृद्धावस्थामें इन्होंने 'अनुवादक' नामक बङ्गला और 'रिफार्मर' नामक अंगरेजी पत्रिकाकी परिचालनाका भार ग्रहण कर तत्कालिक राजकीय और सामाजिक आन्दोलनमें हाथ बटाया।

लार्ड डलहौसीके शासनकालमें ये व्यवस्थापक सभा (Legislative council)की सहकारितामें नियुक्त हुए। पेनेलकोड नामक फौजदारीदण्डविधिके संशोधनकालमें इन्होंने सर बर्णिस पीकाक (Sir Barnes Peacock) की विशेष सहायता की थी। १८६६ ई०की ३०वीं अप्रिल को इन्हें c. s. I. की उपाधि मिलि। १८६८ ई०की ३०वीं को ये इस धराधामको छोड़ सुरधामको सिधारे।

प्रसन्नचन्द्रसूरि—एक जैन पण्डित, अभयदेवके छात्र और सुमतिके गुरु। इन्होंने जैनोंके नौ अङ्गोंकी टीका लिखी है।

प्रसन्नता (सं० स्त्री०) प्रसन्नस्य भावः तल्-टाप्। १ अनुग्रह, कृपा, प्रसाद। २ हर्ष, आनन्द। ३ प्रफुल्लता। ४ स्वच्छता, निर्मलता। ५ उज्ज्वलता।

प्रसन्नत्व (सं० क्ली०) प्रसन्नस्य भावः त्व। प्रसन्नता, निर्मलता।

प्रसन्नमुख (सं० त्रि०) जिसका मुख प्रसन्न हो, जिसकी आकृतिसे प्रसन्नता टपकती हो।

प्रसन्नवेङ्कटेश्वर—एक प्राचीन वैष्णव तीर्थ। श्रीरङ्गके पश्चिम कावेरी नदीके किनारे यह विष्णुमूर्त्ति स्थापित है। भविष्योत्तरपुराणके प्रसन्नवेङ्कटेश्वरमाहात्म्यमें इसका विशेष विवरण लिखा है।

प्रसन्ना (सं० स्त्री०) प्रसन्न-टाप्। १ मद्यविशेष, एक प्रकार-

को शराव। वैद्यकमें इसे गुल्म, वात, अर्श, शूल और कफनाशक माना है। (त्रि०) २ प्रसादविशिष्ट।

प्रसन्नात्मन् (सं० त्रि०) प्रसन्नो निर्मलः आत्मा यस्य। १ प्रसन्नान्तःकरण, जो सदा प्रसन्न रहे। (पु०) २ विष्णु।

प्रसन्नान्ध (सं० पु०) अश्वका नेत्ररोगविशेष। इसमें उसकी आँख देखनेमें तो ज्योंका त्यों रहती हैं पर उसे दिखाई नहीं पड़ता। यह असाध्यरोग है और अच्छा नहीं होता

प्रसन्नेरा (सं० स्त्री०) प्रसन्ना निर्मला इरा जलमिव। एक प्रकारकी मदिरा।

प्रसभ (सं० त्रि०) प्रगता सभा समाधिकारोऽस्मात् प्रादि० बहुव्री०। १ बलात्कार। २ हठात्।

प्रसभहरण (सं० क्ली०) बलपूर्वक हरण, डकैती।

प्रसयन (सं० क्ली०) प्र-सि-बन्धने करणे ल्युट्। १ बन्धनसाधन तन्तु, जाल।

प्रसर (सं० पु०) प्र-सृ-भावाधारादौ यथायथं अप्। १ विस्तार, आगे बढ़ना। २ प्रसार, फैलाव। ३ दृष्टिका फैलाव, आँखकी पहुंच। ४ वेग, तेजी। ५ समूह, राशि। ६ व्याप्ति। ७ प्रकर्ष, प्रधानता, प्रभाव। ८ युद्ध, लड़ाई। ९ नाराच नामक अस्त्र। १० वीरता, साहस। ११ उत्पत्ति। १२ प्रणय, प्रेम। १३ एक प्रकारका पौधा जो भूमिके ऊपर फैलता है। १४ वातपित्तादि प्रकृतियोंका सञ्चार या घटाव बढ़ाव। सुश्रुतके अनुसार कुपित दोष किस प्रकार शरीरमें फैल जाता है, उसका विषय यों है—सुरा प्रस्तुतकालमें जिस प्रकार किन्वोदक (मसालेका पानी) और पिष्टतण्डुलको एक साथ पीसनेसे वह बढ़ जाता है, उसी प्रकार सभी दोषोंके कुपित होनेसे वे वर्द्धित हो कर गतिविशिष्ट होते हैं। वायुकी गतिशक्ति द्वारा ही इनकी गति हुआ करती है। वायुके अचेतन पदार्थ होने पर भी उसमें रजोगुण अधिक परिमाणमें है। रजोगुण सभी भावोंका प्रवर्त्तक है। जिस प्रकार किसी पुलके एक ओर अधिक जलराशि जमा रहनेसे वह जलराशि पुलको तोड़ तो हुई दूसरी ओरमें स्थित जलके साथ मिलती और चारों ओर फैल जाती है, उसी प्रकार सभी प्रकारके दोषोंमेंसे किसी एक दोषके बिगड़नेसे वे सभी दोष स्वतन्त्र अथवा दो या सभी एक साथ अथवा शोणितके साथ मिल कर नाना प्रकारमें प्रसारित होते हैं। सभी दोषोंके मिलने अथवा स्वतन्त्र होनेसे वे पन्द्रह प्रकारमें प्रसारित होते हैं। यथा—वात, पित्त, श्लेष्मा, शोणित, वातपित्त, वातश्लेष्मा, वातशोणित, वातपित्तश्लेष्मा और वातपित्तशोणित। इसीका नाम प्रसर है।

जिस प्रकार आकाशके जिस स्थान पर मेघका सञ्चार होता है, उसी स्थान पर वृष्टि होती है, उसी प्रकार कुपित दोष जहां जहां प्रसारित होता है, उसी स्थान पर विकृति उत्पन्न होती है।

(सुश्रुत सूत्रस्था० २१अ०)

(त्रि०) १५ विसर्पणकर्त्ता, गमनशील।

प्रसरण (सं० क्ली०) प्र-सृ-भावे-ल्युट्। १ सेनाओंकी सर्वतोव्याप्ति, सेनाका लूट पाटके लिये इधर उधर फैलना। पर्याय—प्रसरणी, प्रसरणि, प्रसारणी। २ सेनाका तृणकाष्ठके लिये इधर उधर जाना। ३ आगे बढ़ना, खिसकना। ४ विस्तृति, फैलाव। ५ व्याप्ति। ६ उत्पत्ति। ७ विस्तार। ८ स्वार्थ-प्रवृत्ति।

प्रसरणी (सं० स्त्री०) प्र-सृ'अर्त्तिसृधृत्यानिः' इति अनि। प्रसरण, फैलाव,पसार।

प्रसरा (सं० स्त्री०) प्रसारणी लता, गंधाली, पसरन।

प्रसारित (सं० त्रि०) १ फैला हुआ, पसरा हुआ। २ विस्तृत। ३ आगेको बढ़ा हुआ, स्थानसे आगेको खसका हुआ।

प्रसर्ग (सं० पु०) प्र-सृज-घञ्। १ वर्षण, बरसाना। २ निक्षेपण, किसी चीजको ऊपरसे छोड़ना, गिराना।

प्रसर्जन (सं० त्रि०) निक्षेपण, गिराना, डालना।

प्रसर्प (सं० पु०) प्र-सृप्-घञ्। १ गमन। (क्ली०) २ सामभेद, एक प्रकारका सामगान।

प्रसर्पक (सं० पु०) १ यज्ञदर्शक, वह दर्शक जो यज्ञमें विना बुलाए आया हो। २ ऋत्विक्का सहकारीभेद, सहकारी ऋत्विज्। ३ अनिमन्त्रित व्यक्ति।

प्रसर्पण (सं० क्ली०) प्र-सृप-ल्युट्। १ गमन, जाना। २ प्रसरण, फैलाव। ३ सेनाका इधर उधर फैलना

४ खिसकना। ५ घुसना, पैठना। ६ गति, चलनेका भाव या कार्य।

प्रसर्पिन् (सं० त्रि०) प्र-सृप-णिनि। १ वक्रगतिशील, रेंगनेवला। २ गतिशील। ३ यज्ञकी सभामें जानेवाला।

प्रसल (सं० पु०) हेमन्त ऋतु।

प्रसव (सं० पु०) प्र-सू (ऋदोरप्। पा ३।३।५७) इत्यप्। १ गर्भमोचन, बच्चा जननेकी क्रिया। पर्याय प्रसूति। २ गर्भग्रहण, जन्म, उत्पत्ति। ४ अपत्य, सन्तान। ५ फल। ६ फूल। ७ आज्ञा।

प्रसवका विषय भाव-प्रकाशमें इस प्रकार लिखा है—गर्भवती स्त्री नवम, दशम, एकादश वा द्वादश मासमें सन्तान प्रसव करती है। इसकी अन्यथा होनेसे अर्थात् नवम मासके मध्य अथवा द्वादश मासके बाद प्रसव होनेसे उसे अस्वाभाविक जानना चाहिये। भावप्रकाशके मतसे एकादश या द्वादश मास प्रसवका काल बतलाये जाने पर भी साधारणतः नवम दशम मासमें ही प्रसव हुआ करता है। इसके अतिरिक्त समयमें प्रसव होनेसे उसे अस्वाभाविक कहते हैं।

ज्योतिस्तत्त्वमें लिखा है, कि यदि गर्भवती स्त्री प्रसववेदनासे छटपटा रही हो, तो वटपत्र पर सुखप्रसवमन्त्रचक्र लिख कर उसके मस्तक पर रख देनेसे सुखसे प्रसव होता है।

सुखप्रसवमन्त्र—

"अस्ति गोदावरी तीरे जम्भला नाम राक्षसी।
तस्याः स्मरणमात्रेण विशल्या गर्भिणी भवेत्।"

सुखप्रसवचक्र—

"पञ्चरेखाः समुल्लिख्य तिर्यगूर्द्ध्वक्रमेण हि।
पदानि षड्दशापाद्य त्वेकमाद्ये मुनौ तथम्॥
नवमे सप्त दद्यात्तु बाणं पञ्चदशे तथा।
द्वितीयेऽष्टावष्टमे षट् दिशि द्वौ षोड़शे श्रुतिः॥
एकादिना समं ज्ञेयमिच्छाङ्कार्द्धं त्रिकोणके।
तदा द्वात्रिंशदादिः स्याच्चतुष्कोष्ठेषु सर्वतः॥
दर्शनाद्धारणात्तासां शुभं स्याद्देषु कर्मसु।
द्वात्रिंशत् प्रसवे नार्याश्चतुस्त्रिंशन्नमे नृणाम्॥
भूताविष्टेषु पञ्चाशन्मृतापत्यासु वै शतम्।
द्वासप्ततिस्तु वन्ध्यायां चतुः षष्टीरणाध्वनि॥"

(ज्योतिस्तत्त्व)

| | ३१ | ३२ | ३२ | ३२ | |
|---|---|---|---|---|---|
| ३२ | १ | ८ | ९ | १४ | ३२ सुखप्रदवचक्र |
| ३२ | ११ | १२ | ३ | ६ | ३२ इसे बोलचालमें |
| ३२ | ७ | २ | १५ | ८ | ३२ बत्तीसा घर |
| ३२ | १३ | १० | ५ | ४ | ३२ पूरण कहते हैं। |
| | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | |

जिस कार्यद्वारा जरासे भ्रूण तत्संलग्नफूल (Placenta) और आच्छादनी झिल्ली (Foetal membrane) के साथ भूमिष्ठ हो कर निरपेक्षभावमें जीवनकी रक्षा करनेमें प्रवृत्त होता है, उसे प्रसव कहते हैं।

इसका विशेष विवरण धात्रीविद्या शब्दमें देखो।

वृहत्संहितामें लिखा है, कि स्त्रियोंके प्रसवविकार होनेसे वा दो तीन अथवा चार सन्तान एक बार जन्म लेनेसे अथवा हीनातिरिक्त कालमें प्रसव होनेसे देश और कुलका क्षय होता है। घोड़ी, ऊंटनी, भैंस, गाय और हथनीके यमज उत्पन्न होनेसे वे बचती नहीं है। छः मास बीत जाने पर प्रसव वैकृतका फल हुआ करता है। इसीसे इसकी शान्ति करना कर्त्तव्य है। शान्तिविषयमें गर्गने कहा है,—उस स्त्रीका त्याग और ब्राह्मणोंको कामनानुरूप दान तथा चतुष्पाद जन्तुओंको परभूमिमें छोड़ देना चाहिये। ऐसा नहीं करनेसे नगरस्वामी और अपने दलका अनिष्ट होता है।

वृहज्जातक आदि ज्योतिर्ग्रन्थोंमें प्रसूतीको कष्ट प्रसव वा सुखप्रसव आदिका विस्तृत विवरण लिखा है।

प्रसवक (सं० पु०) प्रसवेन पुष्पादिना कायति शोभते इति कै-क। पियारका वृक्ष, चिरौंजीका पेड़।

प्रसवन (सं० क्ली०) १ आनयन, लाना। २ बच्चा जनना। ३ गर्भधारण।

प्रसववन्धन ( सं० क्ली० ) प्रसवानां पुष्पफलानां वन्धनं यत्र। वह पतला सींका जिसके सिरे पर पत्ता या फूल लगता है, नाल।

प्रसववेदना ( सं० स्त्री० ) प्रसवजन्यवेदना, वह दर्द जो बच्चा जननेके समय होता है।

प्रसवस्थली ( सं० स्त्री० ) प्रसवस्य स्थलीव। १ उत्पत्ति-स्थान, माता। २ नाटक।

प्रसविता ( सं० त्रि० ) १ जन्म देनेवाला उत्पादक। २ अनुज्ञाकर्त्ता, हुकुम देनेवाला। (पु०) ३ पिता, वाप।

प्रसवितृ ( सं० पु० ) प्रसविता देखो।

प्रसवित्री (सं० स्त्री०) प्रसवितृ-स्त्रियां ङीप्। १ जन्म देनेवाली। २ माता।

प्रसविन् ( सं० स्त्री०) प्र-सू-शीलार्थे इनि। १ प्रसवशील। २ उत्पादक, जन्मदाता।

प्रसविनी ( सं० त्रि० ) उत्पन्न करनेवाली, जननेवाली।

प्रसवोत्थान ( सं० क्ली० ) यजुर्वेदका सप्तदश परिशिष्ट।

प्रसव्य ( सं० त्रि० ) प्रगतं सव्यादिति। १ प्रतिकूल। २ प्रसवनीय। (पु०) ३ वाईं ओरसे परिक्रमा करना।

प्रसह ( सं० पु० ) प्रसहतीति-प्र-सह-अच्। वे पक्षी जो झपाटा मार कर अपना भक्ष्य या शिकार पकड़ते हैं। जैसे, कौआ, गीध, वाज, उल्लू, चील, नीलकण्ठ इत्यादि। वैद्यकमें इन पक्षियोंका मांस उष्णवीर्य माना गया है। जो इनका मांस खाते हैं, उन्हें शोव, भस्मक और शुक्र-क्षय रोग हो जाता है। २ अमलतास।

प्रसहन ( सं० पु० ) प्रगतं सहनं सह्यगुणो यस्मात्। १ हिंस्रपशु, हिंसक पशु। २ आलिङ्गन। प्र-सह-भावे-ल्युट्। ३ सहन। ४ क्षमा। (त्रि०) ५ प्रसहनयुक्त, सहन-शीलता।

प्रसहा ( सं० स्त्री०) प्र-सह-अच्-टाप्। वृहतिका, कटाई।

प्रसह्य ( सं० अव्य० ) प्रकर्षेण सोढ़ा इति प्र-सह-क्त्वो-ल्यप्। १ हठात् वलात्कार। (त्रि०) प्रसोढुं शक्य इति प्र-सह-यत्। २ जो अच्छी तरह सहन कर सके।

प्रसह्यचौर ( सं० पु० ) प्रसह्य वलात्कारेण चौरः। हठात् चौर्यकारी, जवरदस्ती माल छीननेवाला।

प्रसह्यहरण (सं० क्ली०) प्रसह्य वलात्कारेण हरणं। १ वल-पूर्वक हरण, जवरदस्ती हर ले जाना। जैसे क्षत्रिय कन्याओंको हरण करते थे।

प्रसह्वन् ( सं० त्रि० ) प्र-सह-वनिप्। प्रसहनकर्त्ता।

प्रसातिका (सं० स्त्री०) सो-नाशे-भावे-क्तिन्, प्रगता साति-र्नाशो यस्याः कप्। अनुव्रीहि, सावां। इस धानके तण्डुल द्वारा श्राद्धादि करनेसे पितृगण परितृप्त होते हैं।

"श्यामाकराजश्यामाकौ तद्वच्चैव प्रसातिकाः।
नीवाराः पौष्कलाश्चैव धान्यानां पितृतृप्तये॥"
(मार्कपु० ३२।६)

प्रसाद (सं० पु०) प्र-सद-घञ्। १ प्रसन्नता, खुशी। २ नैर्मल्य, स्वच्छता। ३ अनुग्रह, कृपा। ४ स्वास्थ्य, तंदुरुस्ती। ५ गुरुजनभुक्तावशिष्ट, गुरुजन आदिको देने पर वची हुई वस्तु जो काममें लाई जाय। ६ वह पदार्थ जिसे देवता या वड़े लोग प्रसन्न हो कर अपने भक्तों या सेवकोंको दें। ७ भोजन। ८ शब्दालङ्कारके अन्तर्गत एक वृत्ति, कोमलवृत्ति। ९ काव्यका गुणभेद, रसका धर्मभेद। रस ही काव्यका प्राण है। जहां पाठमात्रसे ही अर्थबोध होता है अथच वर्णित विषयके सम्बन्धमें चित्तमें स्थायिभाव अङ्कित होता है तथा ग्राम्य वा जटिल शब्दोंका प्रयोग नहीं रहता, वहां प्रसाद-गुण होता है।

सूखी लकड़ीमें आग लगानेसे वह जिस प्रकार तुरत सुलग जाती है, उसी प्रकार जिस रचनाके सुनते ही चित्त आकृष्ट हो जाता है, वही प्रसादगुण है। इसमें जो सव शब्द प्रयुक्त होंगे उनका अर्थवोध सुनते ही हो जायगा। महाकवि कालिदासकी रचना प्रायः प्रसादगुणविशिष्ट है।

१० धर्मकी पत्नी मूर्त्तिसे उत्पन्न एक पुत्र। ११ देवनैवेद्य, वह वस्तु जो देवताको चढ़ाई जाय। देवताके उद्देशसे जो उत्सर्ग किया जाता है, वही पीछे भक्तोंके निकट प्रसाद समझा जाता है। हिन्दू, वौद्ध, खृष्टान, मुसलमान आदि सभी जातियोंके निकट उपास्य देवका प्रसाद वड़े ही आदरकी वस्तु है। श्रीक्षेत्रके जगन्नाथ-का प्रसादान्न महाप्रसाद कहा जाता है। अन्य स्थानोंमें अन्य देवका प्रसादान्न यदि ब्राह्मण भिन्न अन्य जाति छू ले, तो वह अपवित्र हो जाता है; परन्तु इस महा-प्रसादमें वैसा दोष नहीं समझा जाता। सूखा हो, या वासी हो या किसी जातिसे स्पृष्ट भी क्यों न हो, वह महाप्रसाद पवित्र और वैष्णवोंके निकट दुर्लभ सामग्री है।

बौद्धलोग भी बुद्धके उद्देशसे सभी जगह अन्नका भोग चढ़ाते हैं। प्रोमके सुय-सनदौ बुद्धमन्दिरके निकट जो पहाड़ है उस पर प्रसादान्न ढेरके ढेरमें पड़ा हुआ देखा जाता है। हिन्दू लोग प्रसाद की कभी भी अवहेला नहीं करते। प्रसाद पाते ही वे उसे सिर पर चढ़ाते हैं।

देवताके प्रति कृतज्ञता और भक्तिप्रदर्शनसे ही प्रसादकी सृष्टि है। वाइवेलमें भी देखा जाता है, कि आवेल देवप्रसादलाभके लिये होम और उत्सर्ग करते हैं। वाइवेलमें एक जगह लिखा है, कि मांसविक्रय-स्थानमें जो स्थानमें जो प्रसादी मांस रहता है उसे अच्छे बुरेका विचार किये ही ग्रहण करना चाहिये ( Corinthians. x. 52 ) फिर एक जगह ऐसा भी लिखा है, कि प्रतिमाके सामने जो उत्सृष्ट होगा, उसे कभी ग्रहण न करे। ( Act xv. 29 ) अभी कोई भी खृष्टान प्रतिमाके सामने कोई द्रव्य उत्सर्ग नहीं करते। परन्तु हिव्रु और मुसलमान लोग अपने अपने इष्टदेवके उद्देश्यसे कुरान निर्दिष्ट पशुका मांस निवेदन करके उसे ग्रहण करते हैं। यही मुसलमानोंका 'हलाल करना' है। आज भी यूरोपमें जहां हिब्रु लोगोंका वास है, वहां व्यवहार्य पशु चिह्नित किया रहता है। निषिद्ध पशुका मांस जिससे किसीको न मिले, इसके लिये पशुवधकालमें एक हिब्रुयाजक वहां खड़ा रहता है। यह याजक निहत पशुके मांसे पर चिह्न दे कर 'कोशार' अर्थात् शास्त्रके मतसे व्यवहार्य, ऐसा लिख देता है। जहां इस प्रकारका प्रसादी मांस पकाया जाता है, वहां अच्छी सफाई रहती है। शाक्त और वैष्णव लोग भी प्रसादान्नके रन्धनस्थानमें किसीको भी घुसने नहीं देते।

प्रसादक ( सं० त्रि० ) १ अनुग्रहकारक। २ निर्मल। ३ प्रसन्न करनेवाला। ४ प्रीतिकर। ( पु० ) ५ प्रसाद। ६ वास्तुक, वथुएका साग। ७ देवधान्य, देवधान।

प्रसादन ( सं० क्ली० ) प्रसादयतीति प्र-सद्-णिच्-ल्युट्। १ अन्न, अनाज। २ प्रसन्न करना। ( त्रि० ) ३ प्रसन्न करनेवाला, प्रसन्नता देनेवाला।

प्रसादना ( सं० स्त्री० ) प्र-सद-णिच्-युच्-टाप्। परिचर्या, सेवा।

प्रसादनीय ( सं० त्रि०) प्र-सद-णिच्-अनीयर्। प्रसादनयोग्य, प्रसन्न करने लायक।

प्रसादपट्ट ( सं० पु० ) सम्मानसूचक पट्टभेद। दो उंगली विस्तृत पट्टका नाम प्रसादपट्ट है। यह प्रसादपट्ट सेनापतिको लिये शुभजनक माना गया है।

प्रसादपुर—अयोध्या प्रदेशके रायबरेली विभागके अन्तर्गत एक उपविभाग। यह रुई नदीके उत्तर अवस्थित है। यहां बहुबेगमकी राजधानी थी। १७८३ ई०में यह स्वतन्त्र परगनारूपमें गिना जाता था।

२ उक्त विभागका सदर। इसके समीप प्राचीन भग्नावशेष देखनेमें आता है। इनमेंसे इन्दू-व्यक्तिय राजाओंकी प्रचलित मुद्रा और ध्वंसावशेष दुर्गादि उल्लेखयोग्य है।

प्रसादवत् ( सं० त्रि० ) प्रसाद-अस्त्यर्थे मतुप् मस्य व। १ प्रसादयुक्त, अनुग्रहविशिष्ट। २ प्रसन्न। स्त्रियां ङीप्। ३ समाधिभेद।

प्रसादान्न ( सं० क्ली० ) देवताके प्रसादस्वरूप अन्न।

प्रसादिन् ( सं० त्रि० ) १ प्रीतिकर। २ शान्तिकर। ३ शान्त। ४ अनुग्रह करनेवाला, कृपा करनेवाला। ५ निर्मल, स्वच्छ। ( स्त्री० ) ६ देवताओंको चढ़ाया हुआ पदार्थ। ७ नैवेद्य। ८ वह पदार्थ जो पूज्य और बड़े लोग छोटोंको दे, बड़ोंकी देनी। ९ देवताको वलि चढ़ाए हुए पशुका मांस।

प्रसाद्य ( सं० त्रि० ) प्रसादनयोग्य।

प्रसाधक ( सं० त्रि० ) प्रसाधयति प्र-साधि-ण्वुल्। १ भूषक, अलंकृत करनेवाला। २ सम्पादक, सम्पादन करनेवाला। ३ राजाओंको वस्त्र आभूषणादि पहनानेवाला।

प्रसाधन ( सं० क्ली० ) प्रसाध्यतेऽनेनेति प्र-साध-ल्युट्। १ वेश। २ कङ्कतिका, कंघी। ३ अलङ्कार, शृङ्गार। ४ सम्पादन। ५ महावला लता। ( त्रि० ) ६ प्रसाधयिता।

प्रसाधनी ( सं० स्त्री० ) प्रसाध्यतेऽनयेति प्र-साध-ल्युट् ङीप्। १ सिद्धि। २ कङ्कतिका, कंघी।

प्रसाधिका ( सं०स्त्री० ) प्रसाध्यति निष्पादयति प्र-साध्-ण्वुल्, टापि अतइत्वं। १ नीवारधान्य, निवार धान। २ अग्रव्रीहि, सावाँ। ३ वेशकारिणी स्त्री।

प्रसाधित ( सं० त्रि० ) प्र-साधि-क्त। १ अलंकृत, सजाया हुआ। २ प्रकृष्ट निष्पन्न। ३ निष्पादित।

प्रसाध्य ( सं० त्रि० ) प्र-साधि-यत्। १ प्रसाधनयोग्य। ( क्ली० ) २ पराजय।

प्रसार ( सं० पु० ) प्र-सृ-घञ् । १ विस्तार, फैलाव । २ तृणकाष्ठादिका प्रवेश । ३ इतस्ततः गमन, इधर उधर जाना । ४ गमन, जाना । निर्गम, निकास । ६ सञ्चार ।

प्रसारण ( सं० क्ली० ) प्र-सृ-णिच्-ल्युट् । पांच प्रकारके कर्मोंमेंसे एक । भाषापरिच्छदमें पांच प्रकारके कर्म बतलाये गये हैं—उत्क्षेपण, अवक्षेपण, आकुञ्चन, प्रसारण और गमन । २ परिवर्द्धन, बढ़ाना । ३ विस्तारकरण, पसारना ।

प्रसारणी ( सं० स्त्री० ) प्रसार्यते इति प्र-सारि-ल्युट्-ङीप् । १ लताविशेष, गंधप्रसारी । इसे महाराष्ट्रमें चाँदवेली, कलिङ्गमें हेसरणे और तैलङ्गमें गोन्तेम गोरुचेट्ट, सवि-रेलचेट्ट कहते हैं । इसका गुण गुरु, वृष्य, वल और सन्धानकर, वीर्यवर्द्धक, उष्ण, वातनाशक, तिक्त, वात, रक्त और कफनाशक है । राजनिघण्टुके मतसे इसका गुण—गुरु, उष्ण, तिक्त, वात, अर्श और श्वयथुनाशक तथा मल-विष्टम्भहारक । संस्कृत पर्याय—सुप्रसरा, सारिणी, प्रसरा, चारुपर्णी, राजवला, भद्रपर्णी, प्रतानिका, प्रवला, राजपर्णी, भद्रवला, चन्द्रवल्ली, प्रभद्रा । २ सेनाका लूट-पाटके लिये इधर उधर जाना ।

प्रसारित (सं० त्रि०) विस्तृत, फैलाया हुआ ।

प्रसार्य ( सं० त्रि० ) प्र-सृ-ण्यत् । प्रसारणयोग्य, फैलाने लायक ।

प्रसारिणी (सं० स्त्री०) १ गन्धप्रसारिणी लता । २ लज्जालु लता, लाजवंती । २ देवधान्य, देवधान ।

प्रसारिन् ( सं० त्रि० ) प्रसरतीति प्र-सृ-णिनि । १ प्रसरण-शील, फैलनेवाला । पर्याय—विसृत्वर, विसृमर, विसारी ।

प्रसाह सं० पु०) १ पराजय । २ आत्मशासन ।

प्रसित ( सं० क्ली० ) प्र-सो-क्त । १ पूय, पीव, मवाद । (त्रि०) २ आसक्त ।

प्रसिति ( सं० स्त्री० ) प्रसिनोति वध्नात्यनयेति, प्र-सि-करणे-क्तिन् । १ वन्धनसाधन रज्जु निगड़ादि, रस्सी । २ ज्वाला, लपट । ३ प्रवन्धन । ४ रश्मि ।

प्रसिद्ध (सं० त्रि०) प्रसिध्यतीति प्र-सिध-गत्यर्थेऽति क्त । १ भूषित, अलंकृत । २ विख्यात, मशहूर । ३ उन्नत ।

प्रसिद्धक (सं० पु०) १ जनकवंशीय राजभेद, मरुके पुत्र और कीर्त्तिरथके पिता । २ प्रसिद्ध देखो ।

प्रसिद्धता (सं० स्त्री०) प्रसिद्ध-तल्-टाप् । ख्याति, प्रसिद्धका भाव या धर्म ।

प्रसिद्धि (सं० स्त्री०) प्र-सिध्-क्तिन् । १ ख्याति । २ भूषा, सिंगार ।

प्रसिद्धिमत् (सं० त्रि०) प्रसिद्धि अस्त्यर्थे मतुप् । प्रसिद्धि-युक्त ।

प्रसुत् (सं० त्रि०) प्रवाहशील ।

प्रसुत (सं० त्रि०) १ उत्पन्न । २ दवा कर निचोड़ा हुआ । (क्ली०) ३ संख्याभेद ।

प्रसुप् ( सं० त्रि० ) शत्रुओंका निद्राकारक ।

प्रसुप्त ( सं० त्रि० ) प्र-स्वप-क्त । निद्रित, खूब सोया हुआ ।

प्रसुप्ति ( सं० स्त्री० ) प्रकृष्टा सुप्तिः वा प्र-स्वप्-क्तिन् । उत्तम निद्रा, गाढ़ी नींद ।

प्रसुव ( सं० पु० ) निर्यासन ।

प्रसुश्रुत (सं० पु०) मरुराजका पुत्रभेद ।

प्रसू ( सं० स्त्री० ) प्रसूते इति प्र-सू- (सत्सूद्विषेति । पा ३।२।६१ ) इति क्विप् । १ माता, जननी । २ घोटकी, घोड़ी । ३ कदली, केला । ४ वीरुत् लता । ५ नरम घास । ६ कुश । (त्रि०) प्रसवकर्त्री, उत्पन्न करनेवाली ।

प्रसूका ( सं० स्त्री० ) प्रसूरेव प्रसू-स्वार्थे-कन् । १ वाजिनी, घोड़ी । २ अश्वगन्धा, असगन्ध ।

प्रसूत ( सं० त्रि० ) प्र-सू कर्त्तरि-क्त । १ सञ्जात, उत्पन्न । २ उत्पादक । (पु०) ३ चाक्षुप मन्वन्तरमें देवगणभेद । ४ कुसुम, फूल । ५ एक रोगका नाम जो स्त्रियोंको प्रसवके पीछे होता है । इसमें प्रसूताको ज्वर होता है और दस्त आते हैं ।

प्रसूत ( हिं० पु० ) एक रोगका नाम जिसमें रोगीके हाथ और पैरसे पसीना छूटा करता है ।

प्रसूता ( सं० स्त्री० ) प्रसूतेस्म इति प्र-सू-कर्त्तरि-क्त । १ जातसन्ताना, वह स्त्री जिसे बच्चा जना हो । पर्याय—जातापत्या, प्रजाता, प्रसूतिका । २ घोटकी, घोड़ी ।

प्रसूति ( सं० स्त्री० ) प्र-सूयते इति प्र-सू-क्तिन् । १ प्रसव, जनन । प्र-सू-भावे-क्तिन् । २ उद्भव । ३ तनय, वेटा । ४ दुहिता, वेटी । ५ सन्तति, अपत्य । ६ कारण, प्रकृति । ७ उत्पत्तिस्थान । ८ जातप्रसवा स्त्री, वह स्त्री जिसने प्रसव

किया हो। ६ दक्ष प्रजापतिकी स्त्रीका नाम जिनसे सतीका जन्म हुआ था।

प्रसूतिका ( सं० स्त्री० ) प्रसूतः सूतोऽस्या अस्तीति ठन्। प्रसूता, वह स्त्री जिसे बच्चा हुआ हो।

प्रसूतिज ( सं० क्ली० ) प्रसूतेरुद्भवमारभ्येत्यर्थः जायते इति जन-ड। १ दुःख। (त्रि०) २ प्रसवजातमात्र।

प्रसून ( सं० क्ली० ) प्रसूते स्मेति प्र-सू-क्त, ओदित्वात् निष्ठा तस्य नत्वं। १ पुष्प, फूल। २ फल। ३ अर्कवृक्ष, मदार। ४ घोड़ेका मुखका एक रोग। ( त्रि० ) ५ जात, उत्पन्न।

प्रसूनक (सं० क्ली०) १ प्रसून, फूल। २ मुकुल, कली।

प्रसूनबाण ( सं० पु० ) कामदेव।

प्रसूनरससम्भवा ( सं० स्त्री० ) पुष्पशर्करा।

प्रसूनेषु ( सं० पु० ) प्रसूनं पुष्पं इषुर्वाणो यस्य। कामदेव।

प्रसूमत् ( सं० त्रि० ) पुष्पविशिष्ट।

प्रसूवन् ( सं० त्रि० ) फलयुक्त।

प्रसृत ( सं० त्रि० ) प्र-सृ-क्त। १ प्रवृद्ध, बढ़ा हुआ। २ प्रसारित, फैला हुआ। ३ विनीत, नम्र। ४ नियुक्त, तत्पर। ५ प्रेरित, भेजा हुआ। ६ प्रचलित। ७ इन्द्रियलोलुप, लंपट। ८ गत, गया हुआ। ( पु० ) ६ अर्द्धाञ्जली, गहरी की हुई हथेली। १० हथेली भरका मान, पसर।

प्रसृतज ( सं० पु० ) महाभारतके अनुसार एक प्रकारका पुत्र जो व्यभिचारसे उत्पन्न हो, जैसे, कुण्ड और गोलक।

प्रसृता ( सं० स्त्री० ) प्र-सृ-क्त, टाप्। जङ्घा, जांघ।

प्रसृति ( सं० स्त्री० ) प्र-सृ-क्तिन्। १ विस्तार, फैलाव। २ सन्तति, सन्तान। ३ अर्द्धाञ्जलि, गहरी की हुई हथेली। ४ सोलह तोलेके बराबरका मान।

प्रसृष्ट ( सं० त्रि० ) प्र-सृज-क्त। १ प्रकर्षरूपसे सृष्ट, उत्पन्न। २ व्यक्त, परित्यक्त। ३ क्लेशित, दुःखित। ( स्त्री० ) ४ प्रसृता अंगुलि, फैली हुई उंगली।

प्रसृष्टा ( सं० स्त्री० ) युद्धका एक दांव।

प्रसेक ( सं० पु० ) प्रसेचनमिति प्र-सिच्-घञ्। १ सेचन, सींचना। २ निचोड़, निसोथ। ३ छिड़काव। ४ असाध्यरोग, जिरियान। ५ द्रव पदार्थका वह अंश जो रस रस कर टपके, पसेव। ६ चरकके अनुसार मुंहसे पानी छूटना और नाकसे श्लेष्मा गिरना।

प्रसेकता ( सं० स्त्री० ) प्रसेकस्य भावः तल्-टाप्। १ प्रसेकका भाव या धर्म। २ वमनादि समयमें श्लेष्मा गिरना।

प्रसेकिन् ( सं० पु० ) प्र-सिच्-बाहु० घिणुन्। १ प्रसेचनशील। २ प्रसेकयुक्त। ३ व्रणभेद। ४ असाध्यरोगभेद।

प्रसेदिका ( सं० स्त्री० ) क्षुद्राराम, छोटा उपवन।

प्रसेदिवत् ( सं० त्रि० ) प्र-सद-कर्त्तरि-क्वसु। प्रसव।

प्रसेन (सं० पु०) अनमित्रके पौत्र क्षत्रियराज सत्राजित्के एक भाईका नाम। सत्राजित्के पास एक मणि था। उस मणिका मुकाबला करनेवाला उस समय और कहीं भी न था। एक दिन प्रसेन उसे पहन कर शिकार खेलने गये। वहां एक सिंह उन्हें मार मणि ले कर चला। अपनी गुफामें वह घुसना ही चाहता था, कि उसी समय जाम्बवान् वहां पहुंचा और उसे मार कर मणि छीन ली। उस मणिको जाम्बवान्ने अपने लड़केको खेलनेके लिये दे दिया। सत्राजित्ने प्रसेनजित्के न आने पर कृष्णचन्द्र पर यह अपवाद लगाया, कि उन्होंने प्रसेनको मणिके लोभसे मार डाला है। कृष्णचन्द्र इस अपवादको मिटानेके लिये जङ्गलमें गये। उन्होंने मार्गमें प्रसेन और उसके घोड़ेको मरा पाया। आगे चलने पर सिंह भी मरा हुआ मिला। इस पर वे और भी आश्चर्यान्वित हुए। ढूंढ़ते हुए वे आगे बढ़े और एक गुफामें उन्हें जाम्बवान मिला। ऋक्षराजने उन्हें अभीष्टदेव जान कर अपनी कन्या जाम्बवतीको मणिके साथ अर्पित किया। कृष्णचन्द्र मणि और जाम्बवतीको ले कर आए और उन्होंने सत्राजित्को मणि दे कर अपना कलङ्क मिटाया। ( भागवत १०।५६ अ० ) यदि कोई नष्टचन्द्रके दिन हठात् चन्द्रदर्शन करे, तो दूसरे दिन सवेरे इस मणिहरण-वृत्तान्तका पाठ कर लेनेसे उसका पाप जाता रहता है। भागवतके १०।५६ अध्याय और हरिवंशमें इसका विस्तृत विवरण लिखा है।

प्रसेनजित् ( सं० पु० ) १ नृपभेद। प्रसेन देखो। २ कोशलाधिपति इक्ष्वाकुवंशीय एक राजा। इनके पिता-

का नाम सुगन्धि था। इन्होंने भी अजातशत्रु बुद्धको देखा था। ३ जैनधर्मप्रवर्त्तक पार्श्वनाथदेवके श्वशुर एक राजा। ४ श्रावस्तिके अधिपति।

प्रसेव ( सं० पु० ) प्रसीव्यतेस्मेति प्र-सिव (अकर्त्तरि चेति। पा ३।३।१६ ) इति घञ्। १ वीणाङ्ग, वीनकी तुंबो। २ कपड़ेकी थैली, थैला। ३ प्रकृष्ट सेवन। ( त्रि० ) ४ स्यूत, सीया हुआ। ५ प्रथित, प्रसिद्ध।

प्रसेवक ( सं० पु० ) प्र-सिव-ण्वुल् वा प्रसेव एव स्वार्थे कन्। १ वीणाप्रान्तचक्रकाष्ठ, वीनकी तूंबी। इसका पर्याय ककुभ है। २ सूतकी थैली, थैला। ३ थैली बनानेवाला पुरुष।

प्रस्कण्व ( सं० पु० ) प्रगतं कण्वं पापं यस्मादिति (प्रस्कण्व-हरिश्चन्द्रावृषी। पा ६।१।१५३ ) इति सुट्। ऋषिविशेष। ये वैदिक सन्ध्याके अन्तर्गत सूर्योपस्थानमन्त्रके ऋषि थे।

प्रस्कन्दन (सं० क्ली०) प्र-स्कन्द-ल्युट्। १ विरेचन, जुलाव। २ महादेव। ३ अतीसार रोग। ४ आस्कन्दन। ४ आस्कन्दनका अपादान।

प्रस्कन्दिका ( सं० पु० ) संग्रहग्रहणी रोग।

प्रस्कन्न ( सं० त्रि० ) प्रकर्षेण स्कन्नः, प्रादिस०। पतित, समाजका नियम भङ्ग करनेवाला। २ गिरा हुआ। (पु०) ३ अश्वरोगविशेष, घोड़ेका एक रोग। इस रोगमें घोड़ेकी छाती भारी हो जाती और शरीर स्तब्ध हो जाता है, तथा जब वह चलता है, तब कुबड़ेकी तरह हाथ पैर बटोर कर चलता है।

प्रस्कुन्द ( सं० पु० ) प्रगतः कुन्दं चक्रं, अत्यादिसं, पारस्करादित्वात् सुट्। कुन्दाख्य चक्राकार वेदिका।

प्रस्खलन ( सं० क्ली० ) प्रकृष्टरूपसे स्खलन, पतन।

प्रस्तर ( सं० पु० ) प्रस्तृणाति आच्छादयति यः, प्र-स्तृ पचाद्यच्। शिला, पत्थर। पर्याय—ग्रावन्, पाषाण, उपल, अश्मन्, दृशत्, दृषत्, पादारुक, पारटीट, मन्मरु, काचक, शिला।

थोड़ेसे पत्थर खण्डोंके एक जगह रहनेसे गण्डशैलकी और बहुतसे पत्थरोंके एक जगह रहनेसे पर्वतादिकी उत्पत्ति है। मट्टीका स्तर किस प्रकार जलवायुके प्रभावसे कठिन हो कर प्रस्तराकारमें रूपान्तरित होता है, उसका विवरण पर्वत शब्दमें सविस्तार लिखा है। पर्वत देखो।

वर्षाके अविरत जलस्रोतसे तथा सामयिक भीषण तूफानसे शिलाखण्ड पर्वत परसे भौत वा विच्युत हो कर नीचे गिर पड़ता है। इस प्रकार बहुवर्षव्यापी संघर्षणसे खण्ड खण्डाकारमें विचूर्ण पर्वतका ही पत्थर अभिधान हुआ करता है। समय समय पर पर्वतको काट कर हम लोग आवश्यकतानुसार जो शिलाखण्ड ग्रहण करते हैं उसे ही अकसर पत्थर कहते हैं।

पत्थरके प्रधानतः दो भेद हैं—१ सच्छिद्र (pervious) अर्थात् जिसमेंसे जल निकलता है और २ छिद्रहीन ( Inpervious ) अर्थात् जिसके भीतर जल घुसने नहीं पाता ( जैसे कर्दम आदि )। उक्त दोनों श्रेणियोंके मध्य अवस्थान्तरभेदसे पत्थरके नानारूप विभाग और नामसंज्ञा हुई है। आग्नेयगिरि-निःसृत उत्तप्त और गलित द्रावादि शीतल हो कर प्रस्तराकारमें परिणत होता है, उसे आग्नेयप्रस्तर (Igneous rock) कहते हैं। जलमध्यस्थित परमाणुसमष्टि अपनी शक्तिसे जम कर कठिन हो जाती है। जलगर्भमें उत्पन्न होनेके कारण इस पत्थरका जलज वा पलि .य ( Aqueous वा Sedimentary ) नाम पड़ा है। वह पलिमय भूखण्ड दृढ़ीभूत हो कर पीछे प्रस्तर-स्तर ( Stratified rocks )-में रूपान्तरित होता है।

पूर्वोक्त स्तरके मध्य निहित जीवदेहके प्रस्तरीभूत कङ्कालको उस जीवकी 'प्रस्तरास्थि' (Fossils) कहते हैं। कोई कोई पत्थर विशिष्ट जलवायुके गुणसे परिवर्त्तित हो कर स्फटिक ( कांचकी तरह )-का आकार धारण करता है। इसीका नाम Pebble है। १)

भारतवर्षके नाना स्थानोंमें लाल, नीला, जर्द आदि विभिन्न वर्णोंका पत्थर पाया जाता है। घर बनाने, प्रतिमूर्त्ति गढ़ने और अलङ्कारादि प्रस्तुत करनेमें ये सब पत्थर विशेष उपयोगी हैं। दिल्लीके समीपदेशवर्त्ती लाल पत्थर, नर्मदा, गोदावरी और कृष्णा तीरवर्त्ती श्लेट, रेतीला और मर्मर पत्थर, हिन्दूमन्दिरादिका बेसल्टिक ग्रीन्ष्टोन, ब्रह्मका मर्मर (बुद्धमूर्त्ति बनानेके लिये प्रशस्त), कृष्णा पर्वतका मर्मरके समान श्वेत पत्थर, जयपुरका बरतन बनानेका सफेद पत्थर और कैमुर गिरिश्रेणीका पत्थर तथा

( १ ) इसीसे प्रसिद्ध पाथरका चश्मा बनता है।

चैनपुर, सासेराम, तिलोह और अकवरपुरके निकटवर्त्ती प्रदेशोंका पत्थर कलके जांता, नदीके पुल, घर, देवदेवी की मूर्त्ति और जयस्तम्भादि वनानेमें व्यवहृत होता है। भारत, अमेरिका वा यूरोपवासियोंने जव धातुनिर्मित अस्त्रशस्त्रका व्यवहार करना नहीं सीखा था, उस समय आदिम जातिके लोग एकमात्र पत्थरके अस्त्रसे ही अपने सभी आवश्यकीय कार्य चलाते थे। उन सव पत्थरोंके वने हुए कुल्हाड़ी, छूरी और तीरके फलकका निदर्शन जगत्‌के नाना स्थानोंमें पाया गया है।(२)

प्राचीनकालके राजगण प्रस्तरफलकमें राजकीय विशेष कार्यवली लिपिवद्ध करते थे। राज्यजय, ग्रामदान, मन्दिर उत्सर्ग और साधारण दानकी पत्रलिपि (सनद) स्वरूप यह प्रचलित था।

प्राचीनतम राजाओंके कोत्तिकलाप, उनके प्रवर्त्तित अनुशासन और विभिन्न घटनाओंका उल्लेख करते हुए जो उत्कीर्ण प्रस्तरफलक देखे जाते हैं, उन सभी शिलाफलकोंमें तत्सामयिक घटना वा उन सव राजाओंका वंशानुचरित भी कीर्त्तित रहता है। मौजेसने एक प्रस्तरफलकमें ईश्वरकी १० अनुज्ञा (Ten commandments लिपिवद्ध की थी। पिकिन महानगरीके कनफुची-मन्दिरमें १० ढक्काकृति प्रस्तरखण्डके ऊपर कविता लिखी है। प्रवाद है, कि सान और यौके समयमें वे सव फलक प्रतिष्ठित हुए थे। वौद्ध सम्राट् अशोक अपनी कीर्त्तिकी प्रतिष्ठाके लिये तथा अपने धर्मानुशासनका प्रचार करनेके लिये पर्वतगात्र पर अनुशासनसमूह (Edict) उत्कीर्ण कर गये हैं। विस्तृत विवरण शिलालिपि और प्रियदर्शी प्रभृति शब्दोंमें देखो। रेतीले पत्थर ले कर ही पर्वतकी सृष्टि हैं सो नहीं। हिमालय पर्वत जिस पर्वतराशिसे गठित है, वन्ध्यागिरिमें वह नहीं है, उसका उपादान एकदम स्वतन्त्र है। जिस प्रकार मट्टी कठिन हो कर पत्थरमें परिणत होती है, उसी प्रकार कालक्रमसे और जलवायुके गुणसे तथा पार्श्वस्थ मृत्तिकारसके विशेषत्वके कारण साधारण पत्थर रूपान्तरित हो कर मूल्यवान् हीरक और वैदुर्यादि मणिरत्न (Precious stones) में परिणत होता है।

जव हीरकादि मूल्यवान् मणि अथवा अपेक्षाकृत अल्पमूल्यके प्रस्तरादि स्वाभाविक अवस्थामें रहते हैं अर्थात् पर्वतगह्वरस्थ खानमें वा पर्वतगात्रमें निवद्ध रहते हैं, तव वे मनुष्यके किसी काममें नहीं आते। उन्हें काममें लानेके लिये आवश्यकतानुसार काटना होता है। श्वेत, रेतीले वा दानेदार पत्थरको गृह-निर्माणके उपयोगी वनानेके लिये गोलाकार, लम्बे, त्रिकोण वा चतुरस्र भावोंमें काटते हैं। जल और वालूके योगसे करातयन्त्र द्वारा एक वृहत् प्रस्तरखण्डको सौ तह करके काममें लाते हैं। कटोरे, गिलास, आदि पात्र छेनी यन्त्रकी सहायतासे इच्छानुसार खोदे जा सकते हैं। मन्दिरगात्रमें संन्यस्त प्रस्तरफलक (Slab)-के ऊपर उत्कीर्ण शिल्पकार्य और चारुचित्र समूह तथा भिन्न भिन्न देवदेवियोंकी मूर्त्ति और मनुष्यकी प्रतिकृति भास्करविद्याका प्रकृष्ट निदर्शन है। भास्करविद्या देखो।

खोदित शिल्पके द्वारा जिस प्रकार मोटे पत्थरकी श्रीवृद्धि होती है, उसी प्रकार हीरकादि मणिके पलको काट कर उसे उज्ज्वल वनाते हैं। हीरक, चूर्ण, पन्ना, मरकत, नील, गार्णेट आदि मणियोंको पल काटनेसे औज्ज्वल्य और मूल्य वृद्धि होती है। उन्हें आवश्यकतानुसार काटनेके लिये दो तीन प्रकारकी कलें आविष्कृत हुई हैं। हीर देखो।

स्पर्शमणि (Alchemist's stone) नामक एक और प्रकारके पत्थरकी वात सुनी जाती है। उसका गुण है अपरापर धातुओंको सुवर्णमें परिणत करना; किन्तु यह पत्थर है वा नहीं, इस विषयमें लोगोंको अव तक सन्देह है।

चुम्वक (Load-stone) नामक एक और प्रकारका पत्थर है जो अपने गुणसे दूरस्थित लौहादिको आकर्षण करता है। वैज्ञानिकोंने उस शक्तिको वैद्युतिक वतलाया है। समुद्रगर्भमें तथा अन्यान्य स्थानोंमें यह पत्थर पाया जाता है। लोहेमें इस पत्थरको घिसनेसे उस लोहेमें भी चुम्वककी शक्ति आ जाती है।

जगत्‌के सभ्य और असभ्य जातियोंके मध्य शिला-

(२) मि० क्लानकोर्ड, लेफ्टेनण्टनेस्विनी, डार्जन मिरोज सर अलेकसन्दर, कानिंहम आदि महोदयोंने स्वप्रणीत ग्रन्थमें इसका यथेष्ट प्रमाण दिया है।

पूजाकी विधि प्रचलित थी। सुसभ्य यूरोपखण्डमें पहले प्रस्तर-पूजाका जैसा समादर था, भारतके नाना स्थानोंमें भी उसी प्रकार पूजावाहुल्य दृष्टिगोचर होता है। भारतमें पौत्तलिकताका स्रोत प्रवल होनेसे नाना प्रकारकी देवमूर्त्तिगठन और विघ्ननाशके लिये नाना देवताओंकी कल्पनाका प्रयोजन होता है। इस कारण भारतमें जगह जगह सुसभ्य जातिमें भी खोदित प्रतिमूर्त्ति और अखोदित सिल लोढेकी पूजा ग्राम्य देवतारूपमें प्रचलित है। गण्डकीशिला ले कर शालग्रामरूपमें नारायणकी पूजा, वट अश्वत्थ आदि वृक्षोंके नीचे लोढ़े रख कर उसमें सिन्दूर और चन्दनलेपन पूर्वक शिव पञ्चानन्द आदि देवताओंकी पूजा, मनसावृक्षके नीचे लोढ़े रख कर मनसादेवीकी पूजा, षष्ठी पूजा आदि होती है। वह लोढ़ा-पत्थर नदीमेंसे निकाला जाता है अथवा प्रस्तर खण्डसे प्रस्तुत होता है। अलावा इसके खोदितप्रस्तर पर शिव, ब्रह्मा, विष्णु, दुर्गा, काली, तारा आदि शक्ति मूर्त्ति, लक्ष्मी, सरस्वती, इन्द्र, यम, राम, कृष्ण और बुद्धमूर्त्तिकी भी पूजा देखी जाती है।

भारतीय आर्योंके सिवा अनार्योंमें भी इस प्रकार शिलामयी प्रतिमापूजाका निदर्शन पाया जाता है।३ हिब्रू धर्मग्रन्थमें भी शिलामूर्त्तिका उल्लेख है। फिनिकीयगण एक अखण्ड पत्थर पर किसी एक देवमूर्त्तिकी पूजा करते थे। धर्मप्रवर्त्तक महम्मदके आविर्भावके समय तक अरवी लोग एक खण्ड काले पत्थरकी पूजा करते आ रहे थे, पीछे वह पत्थर कब्रकी दीवारमें गाड़ दिया गया। जूनानगरमें भी इस प्रकारका एक और पवित्र पत्थर है। वहांके अधिवासिगण धर्मके अनुरोधसे सूर्यकी ओर उस पत्थरको घुमाते हैं। हिब्राइडिसमें एक कृष्णवर्णका पत्थर है जिसे वहांके लोग जाग्रत् वतलाते हैं। समय समय पर वह पत्थर आकाशवाणी द्वारा जनसाधारणको सभी विषय जताते हैं।

मुगलसम्राट् वावरने लिखा है, कि जामयुद्धके अभिनयमें पारसिकोंके मध्य आत्मविवाद खड़ा करनेके लिये ऐन्द्रजालिकोंने अपने अपने पत्थर ( magic stone ) लेकर कार्य आरम्भ किया था।(४) आज भी मध्यएशियाकी भ्रमणशील जातिमें उस पत्थरकी गुणावलिका आदर है। तुर्कमानोंका रजिया सरदार और कीरघीज वरन्ती सरदार आज भी इस पत्थरको अपने साथ लिये फिरते हैं। विषाक्त सर्प वा विच्छू ( Scorpions )के काटनेसे यह कुरानके फतिहा-मन्त्रकी अपेक्षा विशेष उपकारी है, ऐसा उन लोगोंका विश्वास है।

इङ्गलैण्डदेशीय वृत्ताकार न्यस्त प्रस्तरावलाको ष्टोनहेञ्ज ( Stone-henge ) कहते हैं। वह एक प्राचीन कीर्त्तिका निदर्शन है। दक्षिणभारतमें कृष्णातीरवर्त्ती अमरावती नगरके वृत्ताकारमें प्रोथित लम्बमान प्रस्तर वौद्ध-शिल्पका निदर्शन होने पर भी एक दूसरेके अनुरूप है। वर्त्तमान प्रथासे खोदित और शिल्पयुक्त 'क्राश' चिह्नित-प्रस्तरस्तम्भके वदले पहले समाधिस्तम्भरूपमें शवदेहके ऊपर जो पत्थर सजाया जाता था, उसे 'क्रमलेक' ( Cromleche ) कहते थे। जिस भाग्य-प्रस्तर ( Stone of Destiny )से आयर्लैंण्डके राज्यगण राज्याभिषिक्त होते थे, वह अभी वेष्टमिनिष्टरके प्राचीन राजतख्तके नीचे जड़ा हुआ है।

पहले यूरोपखण्डमें राजाओंको पत्थर पर विठा कर जैसी वड़ी धूमधामसे अभिषेक करानेकी प्रथा थी, राजपूत राजाओंमें भी वैसा ही राज्याभिषेक देखा जाता है। इस प्रकारका प्रस्तरसिंहासनाभिषेक कानान जातिके मध्य (Canaanitish of origin) प्रचलित था। स्वीडन और दिनेमारके राजगण गोलाकार पत्थर पर अभिषिक्त होते। हैं अविमेलेकराज(King Abimelech) साचेमके स्तम्भ पर( Pillers of Shechem) और जेहोयस ( Jehoash ) प्रस्तरस्तम्भ पर वैठ कर राजा होते हैं। गायल (Gael) जिस पत्थर पर वैठा करते थे, वह पवित्र और ऐशीशक्तिविशिष्ट समझा जाता है। जैक केड (Jack Cade)ने लण्डननगरका प्रस्तर छुला कर ही मर्टिमरको लण्डनका राजा वतलाते हुए घोषणा कर दी थी। आइरिस सरदारगण सम्पद्प्राप्तिकालमें प्रस्तर पर वैठते थे। हिरोदोतस्‌ने पत्थर पर वीरोंके पदचिह्नका विषय उल्लेख

---

( ३ ) पार्वतीय आदिम अनार्य जातिकी प्रस्तर-पूजा कोल, गोंड आदि शब्दोंमें विवृत हुई है

(४) Baber's Memoirs p. 450.

किया है। गयामें विष्णुपद, वृन्दावनमें कृष्णपद और सिंहलमें बौद्धपदचिह्न-समूह प्रस्तर पर अङ्कित है।

कोल और खस लोगोंके मध्य स्मरणार्थ प्रस्तरखण्ड ( Monoliths ) रखा जाता है। हिमालय-पर्वतवासी कुनावरोंके मध्य शस्यरक्षाके लिये खेतमें प्रस्तरपूजा-विधि प्रचलित है। वह जमीन अधिक शस्यशालिनी होवे, ऐसा कह कर वे एक खण्ड पत्थर पर चूना और सिन्दूर पोत देते हैं। पीछे उसमें पांचों उंगलीकी छाप मार कर पूजा करते हैं। दाक्षिणात्यके उद्यानमें अथवा मैदानके किनारे वृक्षके नीचे सिन्दूर लगे हुए बहुतसे प्रस्तरखण्ड देखे जाते हैं। महिसुरवासी असग लोग भी शिला ले कर भूमिदेवताकी पूजा करते हैं। रेवासे ले कर बस्ता तकके विस्तृत स्थानमें सभ्य और असभ्यों-के मध्य प्रस्तरपूजा देखी जाती है। दाक्षिणात्यके वक-दार और बेतदार नामक निकृष्ट जातिके लोग अपने अपने घरमें प्रस्तरखण्ड पर भूतदेवकी पूजा करते हैं। वहांके अन्यान्य स्थानोंमें कृषक लोग शस्यक्षेत्रादिमें पांच खण्ड पत्थर सिन्दूरसे पोत कर रख देते हैं। जिन्हें वे लोग शस्यक्षेत्रका रक्षाकर्त्ता और पञ्चपाण्डु कहते हैं। लम्पत् राज्यके वेंकुनई नगरवासी एक खण्ड शायित पत्थरकी छाती पर एक शिलाको खड़ा करके धर्मरूपमें कर उसकी पूजा करते हैं। उनका विश्वास है, कि इस देवता-के समीप अभक्तिपूर्वक जानेसे उसकी भाग्यलक्ष्मी अप्रसन्न हो जाती है।

भारतमें जिस प्रकार हिन्दू-देवदेवियोंकी प्रस्तरमूर्त्ति-का विशेष आदर है, ग्रीसदेशमें भी पहले उसी प्रकार जुपिटर, मिनर्भ आदि शिलामूर्त्तियोंकी पूजा प्रचलित थी। आज भी वे सब देवमूर्त्तियां देखनेमें आती हैं।

२ मणि। ३ दर्भमुष्टि, डाभ या कुशका पूला। ४ पत्ते आदिका बिछावन। ५ बिछावन। ६ चमड़ेकी थैली। ७ चौड़ी सतह, समतल। ८ प्रस्तार। ९ एक तालका नाम।

प्रस्तरण ( सं० क्ली० ) १ आस्तरण, बिछावन। २ बिछाना, फैलाना।

प्रस्तरणी ( सं० स्त्री० ) प्रस्तरस्तदाकारोऽस्त्यस्या इति प्रस्तर-इनि, ङीप्। १ गोलोमिका, श्वेतदूर्वा। २ गोजिह्वा।

प्रस्तरभेद ( सं० पु० ) पाषाणभेद, पखानभेद।

प्रस्तरस्वेद ( सं० पु० ) वातादिरोगमें स्वेदविशेष।

प्रस्तरेष्ठ ( सं० पु० ) प्रस्तरे तिष्ठति स्था-क, अलुक् समासः, ततः षत्वं। प्रस्तरस्थायी विश्वदेवभेद।

प्रस्तरोद्भूत ( सं० क्ली० ) प्रस्तरजल।

प्रस्तरोपल ( सं० पु० ) चन्द्रकान्तमणि।

प्रस्तव ( सं० पु० ) १ स्तुति, प्रशंसा। २ प्रभाव, शुभ मुहूर्त्त।

प्रस्तान्न ( सं० क्ली० ) पुरातन तंडुल, पुराना चावल।

प्रस्तार ( सं० पु० ) प्र-स्तृ-घञ्। १ तृणवन, घासका जंगल। पर्याय—तृणाटवी, अप्। २ पल्लवादि रचित शयनीय, घास या पत्तियोंका बिछौना। ३ शय्यामात्र, बिछौना। ४ विस्तार, फैलाव। ५ आधिक्य, वृद्धि। ६ परत, पटल। ७ सोपान, सीढ़ी। ८ समतल, चौड़ी सतह। छन्दोशास्त्रके अनुसार नौ प्रत्ययोंमें पहला। इससे छन्दोंके भेदकी संख्या और रूपोंका ज्ञान होता है। इसके दो भेद हैं, वर्ण प्रस्तार और मात्राप्रस्तार।

प्रस्तारपङ्क्ति( सं० स्त्री० ) छन्दोभेद। यह पंक्ति छन्दका एक भेद है। इसके पहले और दूसरे चरणोंमें बारह बारह अक्षर और चौथेमें आठ अक्षर होते हैं।

प्रस्तारिन् ( सं० त्रि० ) प्रस्तारोऽस्यास्तीति इनि। प्रस्तार-युक्त, लम्बा चौड़ा।

प्रस्तार्य्यर्मन् ( सं० क्ली० ) नेत्ररोगभेद, आँखका एक रोग। इसमें आँखके डेले पर चारों ओर लाल या काले रंगका मांस बढ़ आता है। वैद्यकके अनुसार इसकी उत्पत्ति सन्निपातके प्रकोपसे मानी गई है।

प्रस्ताव ( सं० पु० ) प्र-स्तु ( प्रस्तुश्रु स्रु वः। पा ३।३।२७ ) इति घञ्। १ अवसर। २ प्रसङ्ग, छिड़ी हुई बात। ३ प्रकरण, विषय। ४ अवसर पर कही हुई बात, जिक्र, चर्चा। ५ सभाके सामने उपस्थित मन्तव्य, सभा समाजमें उठाई हुई बात। ६ सामवेदका एक अंश जो प्रस्तोता नामक ऋत्विक् द्वारा पहले गाया जाता है। ७ प्राक्कथन, विषय-परिचय।

प्रस्तावन (सं० पु०) १ प्रस्ताव करनेकी क्रिया। २ प्रस्ताव करनेका भाव।

प्रस्तावना ( सं० स्त्री० ) प्रस्तावयति विज्ञापयति कार्या-

दिकमिति प्र-स्तु-णिच्-टाप् । १ आरम्भ । २ नाटकादि ग्रन्थमें अभिनयारम्भ विषयक कथा, नाटकमें आख्यान या वस्तुके अभिनयके पूर्व विषयका परिचय देने, इतिवृत्त सूचित करने आदिके लिये उठाया हुआ प्रसङ्ग । सूत्रधार, नट, नटी, विदूषक, पारिपार्श्विकके परस्पर कथोपकथनके रूपमें प्रस्तावना होती है। इसमें कभी कभी कविका परिचय, सभाकी प्रशंसा आदि भी रहती है । भरतमुनिने इस प्रस्तावनाके पांच भेद बतलाये हैं, उद्घात्यक, कथोद्घात, प्रयोगातिशय, प्रवर्त्तक और अवलगित ।

( साहित्यद० ६।२८८ )

प्रस्तावित ( सं० त्रि० ) जिसके लिये प्रस्ताव किया गया हो, जिसके लिये प्रस्ताव हुआ हो ।

प्रस्ताव्य ( सं० त्रि० ) प्रस्तावनाके योग्य, प्रस्ताव करने लायक ।

प्रस्तिर ( सं० पु० ) प्रस्तर निपातनात् इत्वं । पल्लवादि-रचित शय्या । घास पत्ते आदिका बिछावन ।

प्रस्तीत ( सं० त्रि० ) प्र-स्त्यै-क्त ( प्रस्त्योऽन्यतरस्याम् । पा ८।२।५४ ) इति निष्ठा तस्य मो वा । १ संहत । २ ध्वनित ।

प्रस्तुत ( सं० त्रि० ) प्रस्तूयते स्मेति प्र-स्तु-क्त । १ प्रकरणप्राप्त, जो कहा गया हो । २ प्रासङ्गिक, जिसकी बात उठाई गई हो । ३ निष्पन्न, जो किया गया हो । ४ प्रकर्षस्तुतियुक्त, जिसकी अच्छी तरह स्तुति या प्रशंसा की गई हो । ५ उपस्थित, जो सामने हो । ६ प्रतिपन्न, प्राप्त । ७ उपयुक्त, योग्य । ८ प्रशंसित, जिसकी तारीफ की गई हो । ९ उद्यत, तैयार । १० प्राकरणिक, प्रकरणयुक्त ।

प्रस्तुतालङ्कार ( सं० पु० ) एक प्रकारका अलङ्कार इसमें एक प्रस्तुतके संबन्धमें कोई बात कह कर उसका अभिप्राय दूसरे प्रस्तुतके प्रति घटाया जाता है ।

प्रस्तुति ( सं० स्त्री० ) १ प्रस्तावना । २ प्रशंसा, स्तुति । ३ उपस्थिति । ४ निष्पत्ति, तैयारी ।

प्रस्तूत ( सं० पु० ) चाक्षुष मन्वन्तरमें देवभेद ।

प्रस्तृत ( सं० त्रि० ) प्र-स्तृ-क्त । १ अन्तरित । २ प्रकर्षरूपसे विस्तारित ।

प्रस्तोक ( सं० पु० ) १ सञ्जयके पुत्रका नाम । २ एक प्रकारका सामगान ।

प्रस्तोता ( सं० पु० ) एक सामवेदी ऋत्विक् जो यज्ञोंमें पहले सामगानका आरम्भ करता है । (त्रि०) २ प्रकर्षरूपसे स्तोता ।

प्रस्तोतृ ( सं० पु० ) प्रस्तोता देखो ।

प्रस्तोभ (सं० पु०) प्र-स्तुभ-घञ् । १ निवृत्तिमार्ग, प्रोत्साहन । २ सामभेद ।

प्रस्थ (सं० पु० क्ली०) प्रकर्षेण तिष्ठतीति प्र-स्था ( आतश्चोपसर्गे । पा ३।१।१३६ ) इति-क ; वा प्रतिष्ठतेऽस्मिन् अनेन वेति घञर्थे क । १ परिमाणविशेष, प्राचीन कालका एक मान । यह मान दो प्रकारका होता है, एक तौलनेका, दूसरा मापनेका । कोई चार कुड़वका और कोई दो शरावका कुड़व मानते हैं । बहुतोंके मतसे एक प्रस्थ एक आढ़क का चतुर्थांश माना गया है । वमन, विरेचन और शोणित मोक्षणमें साढ़े तेरह पलका प्रस्थ माना जाता है । कुछ लोग इसे छः पलका और कुछ लोग द्रोणका षोड़शांश मानते हैं । २ पहाड़ोंका ऊंचा किनारा । ३ वह भाग जो ऊपर बहुत उठा हो । ४ विस्तार ।

प्रस्थकुसुम ( सं० पु० ) मरुवक वृक्ष, मरुवा ।

प्रस्थपुष्प ( सं० पु० ) १ मरुवेका पौधा । २ छोटे पत्तोंकी तुलसी । ३ जम्बीरी नीबू ।

प्रस्थम्पच ( सं० त्रि० ) प्रस्थ-पचनशील ।

प्रस्थल (सं० पु०) महाभारतके अनुसार पंजाबके निकटका एक देश जो उस समय सुशर्मा नामक राजाके अधिकारमें था ।

प्रस्थान (सं० क्ली० ) प्र-स्था-ल्युट् । १ अभियान, विजयके लिये सेना या राजाकी यात्रा । २ गमन, रवानगी । ३ मार्ग । ४ उपदेशकी पद्धति या उपाय । ५ वैखरी वाणीके भेद जो अठारह हैं, यथा—४ वेद, ४ उपवेद, ६ वेदाङ्ग, पुराण, न्याय, मीमांसा और धर्मशास्त्र । ६ पहननेके कपड़े आदि जिसे लोग यात्राके मुहूर्त्त पर घरसे निकाल कर यात्राकी दिशामें कहीं पर रखवा देते हैं । जब कोई ठीक मुहूर्त्त पर यात्रा नहीं कर सकता, तब ऐसा किया जाता है ।

प्रस्थानविघ्न (सं० पु०) प्रस्थानस्य विघ्नः । गमन-व्याघात, जानेमें रुकावट ।

प्रस्थानी ( हिं० वि० ) प्रस्थान करनेवाला, जानेवाला ।

प्रस्थानीय ( सं० त्रि० ) प्र-स्था-अनीयर् । प्रस्थान योग्य ।

प्रस्थापन ( सं० क्ली० ) प्र-स्था-णिच्-ल्युट् । प्रस्थान कराना, भेजना । २ प्रेरण । ३ स्थापन ।

प्रस्थापित (सं० त्रि० ; प्र-स्था-णिच्-क्त । १ प्रेषित, भेजा हुआ । २ प्रकर्षरूपसे स्थापित ।

प्रस्थाप्य (सं० त्रि०) १ प्रस्थानयोग्य । २ प्रेरणायोग्य ।

प्रस्थायी (सं० त्रि०) प्र-स्था 'भविष्यति गमिगाम्यादयः' इति णिनि । भाविगमनकर्त्ता, जो भविष्यमें प्रस्थान करनेवाला हो ।

प्रस्थावत् (सं० त्रि०) प्रयाणसमर्थ, जो प्रयाण कर सकता हो ।

प्रस्थिका (सं० स्त्री०) प्रस्थस्तदाकारोऽस्या इति प्रस्थ-ठन् । १ अम्बष्ठा, आमड़ा । २ माचिका, पुदीना ।

प्रस्थित (सं० त्रि०) प्र-स्था-क्त । १ गमनोद्यत, जो जानेको तैयार हो । २ स्थिर, ठहरा हुआ । ३ दृढ़, मजबूत । ४ गत, जो गया हो । (पु०) ५ सोमपालभेद ।

प्रस्थिति (सं० त्रि०) प्रस्थान, यात्रा ।

प्रस्थेय (सं० त्रि०) प्रस्थानयोग्य ।

प्रस्न (सं० पु०) स्नानपात्र ।

प्रस्नव (सं० पु०) प्र स्नु अप् । १ क्षीराभिष्यन्द, दूधका वहना । २ क्षरण, टपकना ।

प्रस्नातृ (सं० त्रि०) स्नानकारी, स्नान करनेवाला ।

प्रस्नाविन् (सं० त्रि०) क्षरणशील ।

प्रस्निग्ध (सं० त्रि०) १ तैलाक्त । २ स्नेहलिप्त । ३ प्रियवन्धु ।

प्रस्नुषा (सं० स्त्री०) स्नूषायां स्नूषा पृषोदरादि० साधुः । पतोहू, पोतेकी स्त्री ।

प्रस्नेय (सं० त्रि०) प्रस्नातुमर्हति प्र-स्ना-अर्हार्थे यत् । स्नानार्ह जलादि, स्नान करने योग्य जल आदि ।

प्रस्पन्दन (सं० क्ली०) प्र-स्पन्द-भावे-ल्युट् । प्रकर्षरूपसे स्पन्दन ।

प्रस्फुट (सं० त्रि०) प्रस्फुटति विकशतीति प्र-स्फुट-क । १ प्रफुल्ल, खिला हुआ । २ प्रकाशित, साफ, प्रकट ।

प्रस्फोटन (सं० क्ली०) प्रस्फोट्यते ऽनेनेति प्र-स्फुट-णिच्, करणे ल्युट् । १ सूर्प, सूप । २ ताड़न, पीटना । ३ विकाशन, विकसित होना या करना । ४ फटकना । ५ किसी वस्तुका इस प्रकार एकवारगी खुलना या फूटना कि उसके भीतरके पदार्थ वेगसे वाहर निकल पड़ें ।

प्रस्यन्द (सं० पु०) प्र-स्यन्द-भावे-घञ् । १ प्रकर्षरूपसे क्षरण, अच्छी तरह झरना । (त्रि०) २ प्रक्षरणकर्त्ता, वहानेवाला ।

प्रस्यन्दन (सं० क्ली०) प्र-स्यन्द-ल्युट् । १ प्रकर्षरूपसे क्षरण । २ क्षरण, निःसरण ।

प्रस्यन्दिन् (सं० त्रि०) प्र-स्यन्द-अस्त्यर्थे इनि । १ प्रसान्द-युक्त । २ क्षरणशील ।

प्रस्रंस (सं० पु०) गर्भका पतन, भ्रंश ।

प्रस्रंसिन् (सं० त्रि०) १ पतनशील, गिरनेवाला । २ अकालप्रसवशील, अकालमें गिरनेवाला ।

प्रस्रव (सं० पु०) प्र-स्रु-अप् । क्षरण, झरना, वहना ।

प्रस्रवण (सं० पु०) प्रस्रवति जलमस्मादिति प्र-स्रु-अपादाने ल्युट् । १ माल्यवत् पर्वत । २ स्वेद, घर्म, पसीना । ३ किसी स्थानसे गिर कर वहता हुआ पानी, प्रपात, झरना, निर्झर । संस्कृत पर्याय—उत्स, जलप्रस्राव । प्रस्रवणजलका गुण—स्वच्छ, लघु, मधुर, रोचन और दीपक । ४ जल आदि द्रव पदार्थोंका टपक टपक कर या गिर गिर कर वहना । ५ किसी स्थानसे निकल कर वहता हुआ पानी, सोता । ६ दुग्ध, दूध । ७ मूत्र, पेशाव ।

प्रस्रवणी (सं० स्त्री०) वैद्यकके अनुसार वीस प्रकारकी योनियोंमेंसे एक । इसका दूसरा नाम दुग्धजाविनी है । इसमेंसे पानी-सा निकलता रहता है । इस योनिवाली स्त्रीको सन्तान होनेमें बड़ा कष्ट होता है ।

प्रस्राव (सं० पु०) प्रस्रूयते इति प्र-स्रु (प्रे स्रुद्रुस्तुवः पा ३।३।२७) इति घञ् । १ प्रकर्षरूपसे क्षरण, अच्छी तरह वहना । २ मूत्र, पेशाव । विशेष विवरण मूत्र शब्दमें देखो । ३ गोमूत्र, गायका मूत । गोमूत्र अति पवित्र है । रोहिणी-नक्षत्रमें गोमूत्रसे यदि मानव स्नान करे, तो उसके सव प्रकारके दोष जाते रहते हैं ।

"प्रस्रावेण तु यः स्नायात् रोहिण्यात् मानवो द्विजः ।
सर्वपापकृतान् दोषान् दहत्याशु न संशयः ॥"

(वराहपु०)

४ प्रस्रवण, झरना ।

प्रस्रुत (सं० त्रि०) प्र-स्रु-क्त । क्षरित, झड़ा हुआ, गिरा हुआ ।

प्रस्रुति (सं० स्त्री०) क्षरण, निःसरण ।

प्रस्वन ( सं० पु० ) प्र-स्वन-भावे अप्। उच्चैःशब्द, ऊंचा स्वर।

प्रस्वाद ( सं० त्रि० ) प्र-स्वद-णिच्-असुन्। प्रकर्षरूपसे स्वादयिता, अच्छा स्वाद देनेवाला।

प्रस्वान ( सं० पु० ) प्र-स्वन-घञ्। उच्चैःशब्द जोरका शब्द।

प्रस्वाप (सं० पु०) प्रस्वाप्यते शत्रुरनेन प्र-स्वप-णिच्-करणे-अच्। १ शत्रुको प्रस्वापनसाधन अस्त्रभेद, एक अस्त्र जिसके प्रयोगसे शत्रुको युद्धस्थलमें निद्रा आ जाती है। २ वह वस्तु जिसके प्रयोगसे निद्रा आवे।

प्रस्वापन ( सं० क्ली०) प्र-स्वप-णिच्-करणे ल्युट्। १ शत्रुके निद्राकारक अस्त्रभेद। ( त्रि० ) २ निद्राजनक।

प्रस्वापिनी ( सं० स्त्री०) हरिवंशके अनुसार कृष्णचन्द्रकी एक स्त्रीका नाम।

प्रस्वेद ( सं० पु० ) प्र स्विद-घञ्। अतिशय घर्म, पसीना।

प्रस्वेदिन् ( सं० त्रि० ) प्रस्वेद- अस्त्यर्थे इनि। प्रस्वेद-युक्त, घर्मयुक्त।

प्रहणन ( सं० क्ली० ) प्र-हन-ल्युट् ( हन्तेरत् पूर्वस्य। पा० ८।४।२२ ) इति णत्वं। प्रकृष्टरूपसे हनन, अच्छी तरह मारना।

प्रहत ( सं० त्रि० ) प्रहन्यते स्मेति प्र-हन-क्त। १ हत, मारा हुआ। २ प्रताड़ित, पीटा हुआ। ३ प्रसारित, फैलाया हुआ। ( पु० ) ४ पासे आदिका फेंकना। ५ प्रहार, वार, ठोकर।

प्रहनेमि ( सं० पु० ) प्रहाणां नेमिरिव, निपातनात् ग्रसत्र प्र। चन्द्र, चन्द्रमा।

प्रहन्तव्य ( सं० त्रि० ) प्र-हन-तव्य। प्रहणनयोग्य, वध योग्य।

प्रहन्तृ ( सं० त्रि० ) प्र-हन-तृच्। हन्ता, मारनेवाला।

प्रहर ( सं० पु० ) प्रह्रियते हक्कादिरस्मिन्निति प्र-हृ-घञ् अप् वा। दिनके आठ सम भागोंमेंसे एक भाग, प्रहर। दिवा और रात्रि मान समान नहीं रहता, इसीसे दिवा-दण्डके चार भागमेंसे एक भागको 'दिवाप्रहर' और रात्रिमानके चार भागमेंसे एक भागको 'रात्रिप्रहर' कहते हैं। याम शब्द देखो।

प्रहरक ( सं० पु० ) १ प्रहरी, वह मनुष्य जो पहरे पर हो और घंटा बजाता हो। २ प्रहरिता, प्रहरीका काम।

प्रहरकुटुवी ( सं० स्त्री० ) प्रहरसत्र कुटुवी कुटुम्बिनी व। कुटुम्बिनी क्षुप, अर्कपुष्पी।

प्रहरण ( सं० क्ली० ) प्रह्रियतेऽनेनेति प्र-हृ-करणे ल्युट्। १ अस्त्र, हथियार। २ युद्ध, लड़ाई। ३ प्रहार, वार। ४ हरण करना, छीनना। ५ मारना, आघात पहुंचाना। ६ फेंकना, हटाना। ७ स्त्रियोंकी सवारीके लिये एक प्रकार-का परदेवाला रथ, वहली। ८ मृदङ्गके बारह प्रबन्धमेंसे एक।

प्रहरणकलिका ( सं० स्त्री० ) चतुर्दशाक्षरपादक छन्दोभेद, चौदह अक्षरोंकी एक वर्णवृत्ति। इसके प्रत्येक चरणमें दो नगन, एक भगण, फिर एक नगण और अन्तमें लघु गुरु होते हैं।

प्रहरणीय ( सं० त्रि० ) प्र हृ-अनीयर्। प्रहरणके योग्य।

प्रहरी ( सं० पु० ) प्रहरोऽधिकारकालत्वेनास्त्यस्य इनि। १ यामिक, पहर पहर पर घंटा बजानेवाला, घड़ियाली। २ प्रहरकालाधिकृत सैन्यभेद, पहरा देनेवाला, चौकी-दार।

प्रहर्त्तव्य (सं० त्रि०) प्र-हृ-तव्य। प्रहरणीय, प्रहारयोग्य।

प्रहर्त्ता ( सं० त्रि० ) १ प्रहार करनेवाला। २ योद्धा।

प्रहर्तृ ( सं० त्रि० ) प्रहर्त्ता देखो।

प्रहर्ष ( सं० पु० ) प्र-हृष्-घञ्। आनन्द, हर्ष।

प्रहर्षण ( सं० पु० ) प्रहर्षयतीति प्र-हृष-णिच्-ल्यु। १ बुधग्रह। २ आनन्द। ३ एक अलङ्कार। इसमें विना उद्योगके अनायास किसीके वांछित पदार्थकी प्राप्तिका वर्णन है। ( त्रि० ) २ हर्षविशिष्ट, हर्षकारक।

प्रहर्षणी (सं० स्त्री०) प्रहर्षयतीति प्र-हृष-णिच्, ल्यु, ङीप्। १ हरिद्रा, हल्दी। २ छन्दोभेद, एक प्रकारकी वर्णवृत्ति। इसके प्रत्येक चरणमें मगण, फिर नगण, फिर जगण, रगण और अन्तमें एक गुरु होता है। तीसरे और दशवें वर्ण पर यति होती है।

प्रहर्षुल ( सं० पु० ) बुध नामक ग्रह।

प्रहस ( सं० पु० ) राक्षसभेद, एक असुरका नाम।

प्रहसन ( सं० क्ली० ) प्र-हस-भावे-ल्युट्। १ प्रहास, अट्टहास, जोरकी हँसी। २ परिहास, हंसी, दिल्लगी। ३ रूपकभेद। ४ हास्यरसप्रधान नाटकाङ्गभेद। इसमें हास्यरस ही रहता है। पहलेके प्रहसनोंमें एक ही अंक

होता था, पर अब लोग कई कई अङ्कोंका प्रहसन लिखते हैं। समाजका कुरीतिसंशोधन और रहस्यजनक विवरणका वर्णन करना ही इसका मुख्य उद्देश्य है। इस खेलमें नायक कोई राजा, धनी, ब्राह्मण वा धूर्त होता है और अनेक पात्र रहते हैं। इनमेंसे नीच जातिके पुरुष स्त्रियोंकी तरह प्राकृतभाषामें कथोपकथन करता है। 'हास्यार्णव', 'कौतुकसर्वस्व' और 'धूर्त्तसमागम' आदि प्रसिद्ध प्रहसन हैं।

साहित्यदर्पणके मतसे प्रहसनमें 'भाण'-के जैसा सन्धिका अङ्गसमूह, लास्य और अङ्काङ्कादि रहेंगे। इसमें वृत अर्थात् नाटकीय विषय कविकल्पित होना विधेय है। प्रहसनमें हास्यरस अङ्गी है। तपस्वी और ब्राह्मण आदि नायक होते हैं। खेल भरमें हास्यरस प्रधान रहता है। नाटक देखो। ४ व्यङ्गोक्ति, चुहल, खिल्ली।

प्रहसन्ती (सं० स्त्री०) प्रहसति प्रकर्षेण विकशतीति प्र-हस-शतृ ङीप्। १ यूथी, जूही। २ वासन्ती। ३ प्रकृष्ट अङ्गारधानी, अच्छी अंगेठी।

प्रहसित (सं० पु०) बुद्धभेद, एक बुद्धका नाम।

प्रहस्त (सं० पु०) प्रततः प्रसृतो वा हस्तो यत्र। १ विस्तृतांगुलि पाणि, चपत, थप्पड़। २ रामायणके अनुसार एक सेनापतिका नाम।

प्रहा (सं० स्त्री०) प्रहन्ता, प्रहणनकारी।

प्रहाण (सं० क्ली० १ परित्याग। २ चित्तकी एकाग्रता, ध्यान।

प्रहाणि (सं० स्त्री०) प्र-हा-नि, ततो णत्वं। १ अपचय, हानि, घाटा। २ परित्याग। ३ हानि, नाश।

प्रहार (सं० पु०) प्रहरणमिति प्र-हृ-घञ्। १ आघात, चोट। २ निग्रह, युद्ध।

प्रहारक (सं० पु०) प्रहारकारी, मारनेवाला।

प्रहारण (सं० क्ली०) प्र-हृ-णिच्-ल्युट्। काम्यदान, मनचाहा दान।

प्रहारना (हिं० क्रि०) १ आघात पहुंचाना, मारना। २ मारनेके लिये चलाना, फेंकना।

प्रहारवर्मन् (सं० पु०) मिथिलाके एक राजा।

प्रहारवल्ली (सं० स्त्री०) मांसरोहिणी लता।

प्रहारिन् (सं० त्रि०) प्र-हृ-णिनि। १ प्रहारकर्त्ता, मारनेवाला। २ चलानेवाला, फेंकनेवाला। ३ नष्ट करनेवाला, दूर करनेवाला। (पु०) ४ राक्षसभेद, एक राक्षसका नाम।

प्रहारुक (सं० त्रि०) बलपूर्वक हरणकारी, जबरदस्ती छीननेवाला।

प्रहार्य (सं० त्रि०) १ प्रहारयोग्य, मारने योग्य। २ हरणयोग्य।

प्रहावत् (सं० त्रि०) प्रहा-मतुप् मस्य व। प्रहरणयुक्त।

प्रहास (सं० पु०) प्रकृष्टो हासो यस्य वा प्र-हस-घञ्। १ शिव। २ कार्त्तिकेयका एक अनुचर। ३ नागविशेष। प्रकृष्टो हासो यस्मात्। ४ नट। ५ अट्टहास, जोरकी हंसी, ठहाका। ६ सोमतीर्थका एक नाम। यह प्रभासका प्राकृत रूप जान पड़ता है।

प्रहासिक (सं० पु०) हास्यजनक, लोगोंको हंसानेवाला।

प्रहासी (सं० त्रि०) प्रकृष्टं हासयति हसति च यः, प्र-हस-णिच् वा णिनि। १ हासकारक, हंसानेवाला। पर्याय—वासन्तिक, केलिकिल, वैहासिक, विदूषक, प्रीतिद। २ हासकारी, हंसनेवाला।

प्रहि (सं० पु०) प्रकर्षेण ह्रियतेऽनेनेति प्र-हृ (प्रहृतेः कूपे। उण्। ४।१२४) इति इण्, सच डित्। कूप, कुआं।

प्रहित (सं० क्ली०) प्रधीयते स्मेति-प्र-धा-क्त। १ प्रेरित, उसकाया हुआ। २ क्षिप्त, फेंका हुआ। ३ फटका हुआ। (क्ली०) ४ सूर्प, सूप। ५ सामभेद, एक प्रकारका साम।

प्रहितङ्गम (सं० त्रि०) किसी कर्मोद्देशसे गमनकारी, किसी कामसे जानेवाला।

प्रहिता (सं० स्त्री०) प्रसारणी नामकी लता, गन्धप्रसारी।

प्रहीण (सं० त्रि०) प्र-हा-त्यागे क्त (घुमास्थेति। पा ३।४।६६) इति आत ईत्, (ओदितश्च। पा ८।२।४५) इति निष्ठा तस्य न, ततो णत्वं। परित्यक्त, छोड़ा हुआ।

प्रहीरजा (सं० स्त्री०) कुटुम्बिनी क्षुप।

प्रहुत (सं० क्ली०) प्रहूयते स्मेति प्र-हु-क्त। भूतयज्ञ, बलिवैश्वदेव।

"अहुतञ्च हुतञ्चैव तथा प्रहुतमेव च।
ब्राह्मं हुतं प्राशितञ्च पञ्चयज्ञान् प्रचक्षते॥

जपोऽहुतो हुतो होमः प्रहुतो भौतिको बलिः।
ब्राह्म्यं हुतं द्विजाग्र्यार्चा प्राशितं पितृतर्पणम्॥"
(मनु ३।७३)

अहुत, हुत, प्रहुत, ब्रह्माहुत और प्राशित ये पांच यज्ञ पञ्चमहायज्ञ हैं। इनमेंसे जपका नाम अहुत, होमका नाम हुत और भूतयज्ञका नाम प्रहुत है। भूतयज्ञ शब्दसे अतिथि-सेवाका ही बोध होता है। यह भूतयज्ञ वा प्रहुत प्रत्येक व्यक्तिको करना चाहिये।

प्रहुति (सं० स्त्री०) प्रकृष्टा हुतिः प्रादिस०। प्रकृष्टा आहुति।

प्रहृत (सं० त्रि०) प्र-हृ-कर्मणि-क्त। १ कृतप्रहार, मारा हुआ। २ प्रक्षिप्त, फेंका हुआ। ३ पीटा हुआ, ठोंका हुआ। (पु०) ४ प्रहार, चोट, आघात। ५ एक गोत्रकार ऋषिका नाम।

प्रहृष्ट (सं० त्रि०) प्र-हृष क्त। अतिशय आह्लादित, अत्यन्त प्रसन्न।

प्रहृष्टक (सं० पु०) काक, कौवा।

प्रहेणक (सं० क्ली०) प्रहेलकं पृषोदरादित्वात् लस्य ण। पिष्टकविशेष, लपसी। पर्याय—वाचन, व्रतोपायन, प्रहेलक, वाचनक।

प्रहेलक (सं० क्ली०) प्रहिलति स्वादादिना अभिप्रायं सूचयतीति प्र-हिल-भावसेचने ण्वुल् वा। १ प्रहेणक, लपसी। २ पहेली।

प्रहेलिका (सं० स्त्री०) प्रहिलति अभिप्रायं सूचयतीति प्र-हिल अभिप्रायसूचने क्वुन् टापि अत-इत्वं। दुर्विज्ञानार्थं प्रश्न, कूटार्थभाषिता कथा, पहेली। पर्याय—प्रवल्हिका, प्रवह्लिका, प्रवह्लि, प्रवह्ली, प्रहेली, प्रश्नदूती, प्रह्लोका। प्रहेलिकाके अनेक भेद देखे जाते हैं, यथा—समागताप्रहेलिका, वञ्चिता, व्युत्क्रान्ता, प्रमुषिता, परुषा, संख्याता, प्रकल्पिता नामान्तरिता, निभृता, सम्मूढ़ा, परिहारिका, एकच्छन्ना, उभयच्छन्ना और सङ्कीर्णा। सरस्वतीकण्ठा भरणमें ये सब भेद और उदाहरण लिखे हैं। इसके फिर दुष्ट और निर्दष्टभावसे भी अनेक भेद कल्पित हुए हैं। इनमेंसे उल्लिखित निर्दुष्ट प्रहेलिकाके अन्तर्गत है। साहित्यदर्पणकार इसकी गिनती अलङ्कारमें नहीं करते। क्योंकि, उनके मतसे प्रहेलिका रसकी परिपन्थी हुआ करती है।

विशेष विवरण पहेली शब्दमें देखो।

प्रहोष (सं० पु०) प्रकर्षरूपसे होम करनेमें असमर्थ।

प्रहोषिन् (सं० त्रि०) प्रहु-वाहं इनि, सुगागमश्च। प्रकर्षरूपसे होमकर्त्ता, अच्छी तरह होम करनेवाला।

प्रह्लत्ति (सं० स्त्री०) प्र-ह्लाद-क्तिन् ह्रस्वः। प्रीति।

प्रह्लाद (सं० पु०) प्रह्लादते इति प्र-ह्लाद-शब्दे अच् वा प्रह्लादयति प्र-ह्लाद-णिच्-अच्, रलयोरैक्यं। १ प्रह्लाल। २ नागभेद। ३ शब्द।

प्रह्लास (सं० पु०) क्षय, नाश।

प्रह्लादि (सं० पु०) प्रह्लादका अनुचर।

प्रह्लन्न (सं० त्रि०) प्र-ह्लाद-क्त (ह्रादो निष्ठायां। पा ६।४।९५) इति ह्रस्वः। प्रीत।

प्रह्लाद (सं० पु०) प्रह्लादयतीति प्र-ह्लाद-णिच्-अच्। पुराणप्रसिद्ध दैत्यपति हिरण्यकशिपुके पुत्र और एक प्रधान विष्णुभक्त।

दैत्यपति हिरण्यकशिपुने ब्रह्माके वरसे त्रैलोक्यके आधिपत्य, सर्वदेवत्व और सब यज्ञभागोंका अधिकार पाया था। सिद्ध ऋषिगण उनका स्तव गाया करते थे। धीरे धीरे दैत्यराज ऐश्वर्यमदसे मत्त और मदिरासक्त हो गये। उन्हें प्रह्लाद नामका एक पुत्र था जिसकी विष्णुभक्ति बाल्यावस्थासे ही प्रकाशित हो गई थी। दैत्यराजने पुरोहित षण्ड और अमर्कको प्रह्लादको शिक्षा देनेके लिये नियुक्त किया। प्रह्लादके गुरु विष्णुका नाम न लेनेके लिये सर्वदा प्रह्लादको उपदेश दिया करते थे, पर उसका कुछ भी फल न हुआ। प्रह्लादको संगतसे अन्य दैत्य-बालक भी विष्णुभक्त हो गये। इससे अनर्थ होनेकी सम्भावना देख कर षण्डामार्कने दैत्यराजसे कह दिया। एक दिन नशेकी हालतमें दैत्यराजने प्रह्लादसे कहा, कि आज तक तुमने जो कुछ पढ़ा है, सो सुनाओ। गुरु भी उसी जगह खड़े थे। पिताके उत्तरमें प्रह्लादने इस प्रकार कहा,—

"अनादिमध्यान्तमजमवृद्धिक्षयमच्युतम्।
प्रणतोऽस्मि महात्मानं सर्वकारणकारणम्॥"

यह सुन कर हिरण्यकशिपु आग बबूला हो गया और लाल लाल आँखें कर गुरुसे कहा, "तुमने मेरी अवज्ञा कर बालकको मेरे ही शत्रुकी स्तुति सिखलाई है।" गुरुजी तो डरके मारे कुछ नहीं बोले, पर प्रह्लादने जवाब दिया, "कौन किसको सिखा सकता है? हृदयके ये परमात्मा विष्णु ही

अनुशासनकर्त्ता हैं। जिनके योगिध्येय परमपद शब्द-गोचरमें नहीं है, जिनसे इस विश्वकी सृष्टि हुई है, जो स्वयं विश्व हैं वही परमेश्वर विष्णु हैं।"

हिरण्यकशिपुने क्रोध भरी बातोंसे कहा, 'मेरे रहते दूसरा कौन परमेश्वर है? क्या तुम अपनी हथेली पर जान रख कर ऐसा कहते हो?' प्रह्लादने उत्तर दिया, 'वे ही सबोंके परमेश्वर हैं, केवल मेरे हृदयमें ही नहीं, सबोंके हृदयमें वे अधिकार किये हुए हैं।' दैत्यपति क्रोधसे अधीर हो बोला, 'दूर हो जा दुष्ट! किसने तुम्हें ऐसा उपदेश दिया है?'

प्रह्लाद फिरसे गुरुगृहमें पढ़नेके लिये भेजे गये। गुरुने बहुत कुछ समझाया बुझाया, पर प्रह्लादने एक भी न सुनी। कुछ दिन बाद दैत्यराजने पुनः प्रह्लादको बुला मंगाया और पाठ-विषय सुनानेको कहा। प्रह्लादके मुखसे पुनः वही कथा निकली। अब दैत्यराजके क्रोधका पारा और भी बढ़ चला। उन्होंने प्रह्लादको मरवा डालनेके लिये अनेक उपाय किये, परन्तु भगवान्‌की कृपासे प्रह्लादकी कुछ भी हानी न हुई। दैत्यराजने अपने उपायोंको निष्फल होते देख फिरसे पुत्रको समझा कर कहा, 'निर्बोध! अब भी अभय देता हूं, मेरी बात सुन ले, उस शत्रुका स्तव करना भूल जा।' प्रह्लादने भी निर्भय हो कर उत्तर दिया, 'समस्त भयहारी उस अनन्तके हृदयमें रहते हुए मुझे डर किस बात का? पिताजी! यदि अपनी भलाई चाहते हों, तो आप भी उन्हींका स्मरण किया करें। उनका स्मरण करनेसे ही सभी भय दूर हो जाते हैं।'

अब हिरण्यकशिपुने अपना क्रोध रोक न सका। उसने प्रह्लादको सहस्र विषधरसे डंसाया और पीछे दिग्गजके पैरोंसे कुचलवाया, पर प्रह्लादका बाल बाँका न हुआ। प्रज्वलित अग्निकुण्डमें फेंक देने पर भी प्रह्लाद 'राम राम' करता बाहर निकल आया।

अनन्तर दैत्यपुरोहित भार्गवात्मज (षण्ड और अमर्क)-ने प्रह्लादको विष्णुका नाम भूल जानेके लिये बहुत कुछ उपदेश दिया, पर प्रह्लाद कब मानने वाले थे। वे अन्यान्य दानव-पुत्रोंको भी बुला कर कहा करते थे, 'तुम लोग सभी देखते हो, कि इस देहसे जन्म होते ही दुःख भोग कर रहे हो, सुख कुछ भी नहीं है। जिसे जो जितना अधिक पसन्द करता है, उसीके लिये उतना ही अधिक कष्ट होता है। धन कहो चाहे जन कहो, सभी शोकदुःखका कारण है। इस कारण किसी पर अनुराग करना उचित नहीं। हम बालकगण समझते हैं, कि युवावस्था आने पर अपने कर्त्तव्यका पालन करेंगे, युवक समझते हैं, कि बुढ़ापा आनेसे कर्त्तव्य कर्म किया जायगा और वृद्ध समझते हैं, कि 'मेरी शक्ति सामर्थ्य जाती रही, समय रहते अपना कर्त्तव्य तो किया नहीं, अब क्या हो सकता है।' इस प्रकार चिर-जीवन ही वृथा कट जाता है, आत्माका काम होने नहीं पाता। समस्त जगत् इसी प्रकार दुःखमय है। इस अति दुःखमय भवार्णवमें एकमात्र विष्णु ही आश्रय हैं। यदि मेरी बातोंको झूठी न समझो, तो उसी विष्णुका स्मरण किया करो। उनके प्रसन्न होनेसे जगत्‌में कुछ भी दुर्लभ नहीं है। सर्वत्र समदर्शी बनो, समभाव ही विष्णुकी आराधना है। अभेद बुद्धि होनेसे हम लोग असुरभावका त्याग कर निर्वृति लाभ कर सकते हैं।

जब दैत्यराजको मालूम हुआ कि प्रह्लाद दूसरे दूसरे लड़कोंको भी बहका रहा है, तब उसने पाचकको बुलाया और अन्नके साथ हलाहल विष मिलानेका हुकुम दिया। प्रह्लाद सहजमें उस हलाहल विषको जीर्ण कर गये। अब हिरण्यकशिपुने पुरोहितोंको बुलाया और अन्य उपायसे उसके प्राणनाश करनेको फर्माया। पुरोहितोंने प्रह्लादको समझा कर कहा, 'पिता परम गुरु होते हैं। उनकी बातका लङ्घन करना कदापि उचित नहीं?' इस पर प्रह्लादने जवाब दिया था, 'पिता सबोंके गुरु हैं, इसमें सन्देह नहीं। वे मेरे पूजनीय हैं, यह भी मैं कबूल करता हूं। परन्तु चतुर्वर्ग जिससे लाभ हो, उसे कौन नहीं चाहता? तुम लोग कृत्या द्वारा मेरा नाश चाहते हो, पर कौन किसका नाश कर सकता है? आत्मा ही आत्माका विनाश और रक्षा करती है।'

दैत्यपुरोहितोंने जब देखा, कि प्रह्लाद बिलकुल अटल है, लाख चेष्टा करने पर भी वह टल नहीं सकता, तब उन्होंने भीषण आग्नेय कृत्याकी सृष्टि की। अग्निमय शूल प्रह्लादके वक्षमें लग कर चूर चूर हो गया। पीछे उस

कृत्यासे पुरोहित लोग ही दग्ध होने लगे। 'कृष्ण रक्षा करो, कृष्ण रक्षा करो' ऐसा कहते हुए प्रह्लाद उन्हें बचानेको दौड़ पड़े। प्रह्लादके स्पर्शसे ही याजकोंने रक्षा पाई।

हिरण्यकशिपुने इस अपूर्व प्रभावकी कथा सुन कर प्रह्लादको बुलाया और इसका कारण पूछा। प्रह्लादने जवाब दिया, 'यह मन्त्रादिकृत वा मेरा नैसर्गिक नहीं है। जिसके हृदयमें अच्युत वास करते हैं, यह उन्हींका सामान्य प्रभाव है। जो दूसरोंका अनिष्ट नहीं करता है, जो सबोंकी भलाई चाहता है, उसीका ऐसा प्रभाव है। पिताजी! कायमनोवाक्यसे जो दूसरेका अनिष्ट करता है, आगे चल कर उसीका अमङ्गल होता है।'

अब हिरण्यकशिपु क्षण भर भी स्थिर न रह सका। उसने प्रह्लादको समुच्च प्रासादचूड़ासे गिरिपृष्ठ पर फेंक देनेको कहा। अनुचरोंने राजाका आदेश पालन किया। किन्तु प्रह्लाद बाल बाल बच गया। अब दैत्यपतिने शम्बर-से कहा, 'शम्बर! तुम माया जानते हो, सो माया द्वारा प्रह्लादका नाश करो।'

शम्बरको देख कर प्रह्लादने मधुसूदनका स्मरण किया। भक्तके लिये भगवान्ने सुदर्शनको भेजा। उस चक्र द्वारा शम्बरकी हजारों माया विनष्ट हुई। प्रह्लाद प्रसन्न चित्तसे गुरुके घर लौटे। गुरुने उन्हें शुक्रनीतिकी शिक्षा दी।

कुछ दिन बाद दैत्यपतिने प्रह्लादको बुला कर नीति-शास्त्रका प्रसङ्ग पूछा। प्रह्लादने भी कहा, 'मैंने यह नीति-शास्त्र पढ़ा है, पर यह शास्त्र अच्छा नहीं है। इसमें मित्रादिका साधन उपाय बतलाया गया है। पिताजी! साध्यके अभावमें साधनका प्रयोजन ही क्या? उस पर-मात्मा गोविन्दमें मित्रामित्रकी कथा रह नहीं सकती। वे मुझमें हैं, आपमें हैं और सभी जगह हैं। इसलिये कहता हूं, कि स्थावरजङ्गम जगत्को आत्मतुल्य देखना उचित है। ऐसा जाननेसे ही भगवान् प्रसन्न होते हैं। उनके प्रसन्न होनेसे सभी क्लेश दूर होते हैं। अनलसे, अनिलसे, सलिलसे, हलाहलसे किसीसे भी कोई अपकार नहीं कर सकता।'

यह सुन कर दैत्यपति सिंहासन परसे उठे और प्रह्लादके छाती पर एक लात मारी। उनके आदेशसे दैत्योंने प्रह्लादका हाथ पाँव बांध कर समुद्रमें फेंक दिया। इस प्रकार बहुत समय बीत गया। उसी अवस्थामें प्रह्लाद एकान्त चित्तसे भगवान्को पुकारने लगे और उनमें बिल-कुल लीन हो गये। अब योगके प्रभावसे प्रह्लाद विष्णु-मय देखते हैं और आप भी विष्णुमय हो गये हैं। उनके हाथ पांवका बन्धन ढीला हो गया। इसी समय उन्हें पीताम्बरधारी विष्णुके दर्शन हुए।

जब हिरण्यकशिपुने देखा, कि किसीसे इसकी मौत नहीं होती, तब स्वयं तलवार ले कर बाहर आया और प्रह्लादका हाथ खंभेसे बांध कहा, 'अरे मूर्ख! तेरा मृत्यु-काल पहुंच गया, अब अपने ईश्वरको बुलाओ। यदि तेरा ईश्वर सब स्थानोंमें वर्त्तमान है, तब इस खंभेमें क्यों नहीं है।' प्रह्लादने उस खंभकी ओर देखा और प्रणाम किया। तदनन्तर वे बोले—यही तो हरि देखे जा रहे हैं। हिरण्य-कशिपुको वहां कुछ भी नहीं दीख पड़ता था। उसने प्रह्लादको बहुत भला बुरा कह कर उस खंभ पर एक लात मारी। लातके लगते ही उस खंभेमें भयङ्कर शब्द हुआ। प्रह्लादने खंभेमें नृसिंह भगवान्को देखा, परन्तु अब भी हिरण्यकशिपुको कुछ दिखाई नहीं पड़ता था। अतएव वह भौंचक्का हो कर चारों ओर देखने लगा, कि यह भयङ्कर शब्द कहां हुआ? उसी समय खंभेसे भयङ्कर नृसिंह उत्पन्न हुए। हिरण्यकशिपु गदा ले कर उस ओर दौड़ा। नृसिंहने उसे उठा कर अपनी जङ्घा पर रख लिया तथा नखोंसे उसका पेट फाड़ कर उसे मार डाला। अन-न्तर अन्यान्य दानव जो शस्त्र ले कर हिरण्यकशिपुके उद्धारके लिये प्रस्तुत थे, उन्हें भी मार डाला। हरिवंश-में लिखा है, कि हिरण्यकशिपु और नृसिंहमें हजारों वर्ष तक युद्ध चलता रहा था। अन्तमें नृसिंहने उसे परास्त कर मार डाला।

अनन्तर देव गन्धर्व आदि क्रोधशान्तिके लिये नृसिंह-की स्तुति करने लगे। ब्रह्माके कहनेसे प्रह्लादने नृसिंहके कोपकी शांतिके लिये स्तव किया। प्रह्लादकी स्तुतिसे प्रसन्न हो कर भगवान् बोले, 'भद्र प्रह्लाद! तुम्हारा मङ्गल हो, मैं तुम पर प्रसन्न हुआ हूं, वर मांगो।' प्रह्लादने हाथ जोड़ कर कहा, 'भगवान्! मैं स्वभावसे ही कामासक्त हूं। अतः इन वरोंका लोभ आप न दिखावें। यदि आप मुझे वर देना चाहते ही हैं, तो यही दीजिये, कि मेरे हृदयमें

कामका अंकुर कभी उत्पन्न न हो।' भगवान्‌के कहनेसे प्रह्लादने दूसरा वर यह मांगा, कि हमारे पिताने जो आपका स्वरूप न जान कर आपकी निन्दा की है, उसके पापसे वे मुक्त हों। भगवान् बोले, 'केवल तुम्हारे पिताका ही उद्धार नहीं हुआ, किंतु उसके २१ पूर्वजोंका भी उद्धार हो गया। क्योंकि, उसके वंशमें तुम्हारा जन्म हुआ।'

अब प्रह्लाद राजा हुए। यथा समय उनके विरेचना-भाव पुत्र और बलि नामक एक पौत्रने जन्म ग्रहण किया। प्रह्लाद बलि पर राज्यभार सौंप कर तीर्थको निकल पड़े। जब वे बदरिकाश्रम पहुंचे, तब उन्होंने वहां नर-नारायणको भण्ड तपस्वी समझ कर उनके साथ घोर-तर युद्ध किया। सैकड़ों वर्ष तक दोनोंमें युद्ध चलता रहा, पर प्रह्लाद नरनारायणको जीत न सके। अन्तमें नैमिषारण्य आ कर वे विष्णुकी तपस्या करने लगे। विष्णुके दर्शन होने पर उन्हें समझनेमें देर न लगी, कि नरनारायण ही साक्षात् भगवान् हैं, बलसे वा कौशलसे उन्हें पराजय करना किसीका भी साध्य नहीं है। इसके बाद वे फिरसे बदरिकाश्रम लौटे और नरनारायणके चरणों पर गिर पड़े। नारायणने कहा, 'वत्स! तुमने भक्तिके गुणसे मुझे परास्त किया।'

इस समय बलि स्वर्गराज्य पर अधिकार कर बैठे। प्रह्लाद स्वर्ग जा कर अपने पौत्रसे मिले। बलिने उन्हें स्वर्गराज्य छोड़ देना चाहा था, पर प्रह्लादने विष्णुध्यान-में ही अपना समय बितानेकी इच्छा प्रकट की। इस कारण स्वर्गराज्यको तुच्छ समझ कर उन्होंने ग्रहण नहीं किया।

देवताओंको स्वर्गमें प्रतिष्ठित और बलिको छलनेके लिये वामन अवतीर्ण हुए। उनके आविर्भावसे दैत्योंका बल घटने लगा। बलिने एक दिन प्रह्लादसे वीर्यह्रास होनेका कारण पूछा। किन्तु प्रह्लादके मुखसे जब उन्होंने सुना, कि वामन ही इसका कारण है, तब बलिने सगर्व कहा था, "हरि कौन है? उसके समान मेरे पास सैकड़ों वीर पुरुष मौजूद हैं। किसी भी देवताकी सामर्थ्य नहीं, जो मेरे एक वीरको परास्त कर सके।" बलिकी गर्वोक्ति सुन कर प्रह्लादने कहा था, 'अरे मूर्ख! तुझे धिक्कार है, तूने वैकुण्ठनाथकी निन्दा की? मेरे प्राणसे प्रियतम हरिको जान कर भी तूने उसे अग्राह्य किया? इस महा-पापसे तेरा स्वर्गराज्य जाता रहेगा, तुझे पातालमें वास करना पड़ेगा।' यथार्थमें प्रह्लादके अभिशापसे ही बलि पातालवासी हुए थे। (वामनपु० ७-१० अध्याय; ४५-४७ अ०)। अन्तमें प्रह्लादने तपस्या द्वारा निर्वाणमुक्ति प्राप्त की। (विष्णु पु० १।२२ अध्याय)

२ जनपदविशेष, एक देशका नाम। ३ प्रमोद, आनन्द। ४ शब्द, आवाज। ५ नागविशेष, एक नागका नाम।

प्रह्लाद—१ प्रबोधचन्द्रोदयहस्तामलक नामक ग्रन्थके प्रणेता। २ नरसिंहस्तुति और हर्यष्टक नामक दो ग्रन्थके रचयिता। ३ चौहानवंशीय एक राजा, राजा बालहनके पुत्र।

प्रह्लादक (सं० त्रि०) आह्लादजनक, सन्तोषजनक।

प्रह्लादन (सं० क्ली०) प्र-ह्लाद-ल्युट्। आह्लादकरण, आनन्दकरण, प्रसन्न करना।

प्रह्लादनदेव—मालवके एक युवराज। ये अनहिलवाड़के चालुक्यराज्यके अधीनस्थ सामन्तराज धारावर्षदेवके छोटे भाई थे। सकलकलाविद् षड्दर्शनाश्रमी और जन-साधारण इनका विशेष सम्मान करते थे।

प्रह्लाद नीराजि—एक महाराष्ट्रसचिव। इन्होंने कई एक महाराष्ट्रयुद्धोंमें विशेष साहस और बुद्धिकौशलका परि-चय दिया था। प्रतिनिधि देखो।

प्रह्लादिन् (सं० त्रि०) प्रह्लाद-इनि। प्रह्लादयुक्त, प्रसन्न।

प्रह्लादिनी (सं० स्त्री०) रक्त लज्जालुका, लाल लाजवंती।

प्रह्व (सं० त्रि०) प्रह्वयते इति प्र-ह्वे-(सर्वनिघृष्वरिष्येति उण् १।१५३) इति वन्, आलोपश्च। १ नम्र। २ विनीत। ३ आसक्त। ४ प्रवण। ५ आवर्जित।

प्रह्वाण (सं० क्ली०) प्रकृष्टरूपसे आह्वान, बुलाना।

प्रह्वलीका (सं० स्त्री०) प्रवह्लिका पृषोदरादित्वात् साधुः। प्रहेलिका, पहेली।

प्रह्वाञ्जलि (सं० त्रि०) कृताञ्जलिपुटसे मस्तकानतभावमें दण्डायमान, जो हाथ जोड़े सिर झुकाए खड़ा हो।

प्रह्वार (सं० पु०) १ आवाहन। २ स्तव।

प्राइमर (अं० पु०) १ किसी भाषाकी वह प्रारम्भिक पुस्तक जिसमें उस भाषाकी वर्णमाला आदि दी गई हो। २ किसी विषयकी वह प्रारम्भिक पुस्तक जिसमें उस विषय-

का ज्ञान प्राप्त करनेवालोंके लिये साधारण मोटी मोटी बातें दी गई हैं।

प्राइवेट (अं० वि०) १ जो सार्वजनिक न हो, वल्कि निजके सम्बन्धका हो। २ जो सर्वसाधारणसे छिपा कर रखा जाय, गुप्त। ३ व्यक्तिगत, निजका।

प्राइवेटसेक्रेटरी (अं० पु०) किसी बड़े आदमीका निजका मन्त्री या सहायक, खास-नवीस, खास कलम।

प्रांशु (सं० त्रि०) प्रकृष्टा अंशवोऽस्य। १ उच्च, उन्नत। (पु०) २ वैवस्वत मनुके एक पुत्रका नाम। ३ वत्सप्री राजाके सुदक्षिणा-गर्भसे उत्पन्न एक पुत्रका नाम। ४ विष्णु।

प्रांशुता (सं० स्त्री०) प्रांशोर्भावः तल-टाप्। प्रांशुका भाव वा धर्म, उच्चता।

प्राकर (सं० पु०) द्युतिमान् नृपके एक पुत्रका नाम।

प्राकरणिक (सं० त्रि०) प्रकरणेन प्राप्तं ठक्। प्रकरण प्राप्त।

प्राकर्ष (सं० क्ली०) सामभेद, एक प्रकारका साम।

प्राकर्षिक (सं० त्रि०) प्रकर्षं नित्यमर्हति छेदादित्वात् ठञ्। १ नित्य प्रकर्षार्ह। २ उत्कर्षयोग्य।

प्राकर्षिक (सं० पु०) प्र-आ-कष-किरन्। १ स्त्रियोंका नर्त्तक। स्त्रियोंके वीचमें नाचनेवाला पुरुष। २ परदारोपजीवी, दूसरोंकी स्त्रियोंसे जीविकानिर्वाह करनेवाला पुरुष, दलाल।

प्राकाम्य (सं० क्ली०) प्रकामस्य भावः ष्यञ्। आठ प्रकारके ऐश्वर्य या सिद्धियोंमेंसे एक। कहा जाता है, कि इस ऐश्वर्यके प्राप्त हो जाने पर मनुष्यकी इच्छाका व्याघात नहीं होता। वह जिस वस्तुकी इच्छा करता है वह उसे शीघ्र मिल जाती है। यदि वह इच्छा करे, तो जमीनमें समा सकता है या आसमानमें उड़ सकता है।

प्राकार (सं० पु०) प्रक्रियते इति प्र-कृ-घञ्, उपसर्गस्य घञीति दीर्घः। प्राचीर, चहारदीवारी। पर्याय—शाल, साल, वरण, वप्र। प्राकारका परिमाण—

"ऊर्द्ध्वं विंशतिहस्तेभ्यः प्राकारं न शुभप्रदम्॥"

(ब्रह्मवैवर्त्तपु० ४।१३ अ०)

१६ हाथ ऊँचा घर और २० हाथसे ज्यादा ऊँचा प्राचीर नहीं बनाना चाहिये, बनानेसे घरवालोंका अनिष्ट होता है। प्राचीर वा घरका द्वार दो हाथ चौड़ा और तीन हाथ ऊँचा बनाना चाहिये। २ सर्वतोविस्तार, चारों ओर फैला हुआ।

प्राकारमर्दिन् (सं० त्रि०) प्रकारं मृद्नाति मृद-णिनि, ६-तत्। प्राकारभेदक, दीवार काटनेवाला।

प्राकारीय (सं० त्रि०) प्रकारायां छ। १ प्राकार प्रकृति, ईंट आदि। २ सम्भवत्प्राकार देश, जहां दीवार खड़ी की जाय।

प्राकार्षक (सं० पु०) प्राकर्षिक देखो।

प्राकाश (सं० पु०) प्रकाश देखो।

प्राकास्य (सं० पु०) १ सबके सामने प्रकाशन। २ ख्याति, प्रसिद्धि।

प्राकृत (सं० स्त्री०) प्रकृष्टमकृतमकार्यं यस्य। १ नीच। २ प्रकृति-सम्बन्धी, प्रकृतिसे उत्पन्न। ३ स्वाभाविक, सहज। ४ साधारण, मामूली। ५ लौकिक, संसारी। (स्त्री०) ६ बोलचालकी भाषा जिसका प्रचार किसी समय किसी प्रान्तमें हो अथवा रहा हो। ७ एक प्राचीन भाषा जिसका प्रचार प्राचीनकालमें भारतमें था। क्या बङ्गला, क्या उड़िया, क्या हिन्दी, क्या महाराष्ट्री भारतमें जितनी देशी भाषाएँ प्रचलित हैं, वे सभी एक समय प्राकृत कहलाती थीं और प्राचीन प्राकृत भाषासे ही प्रचलित देशी भाषाओंकी उत्पत्ति हुई है।

हेमचन्द्रने अपने प्राकृत व्याकरणमें लिखा है, कि संस्कृत ही प्रकृति वा मूल है। उससे जो उत्पन्न हुआ है या होता आ रहा है वही प्राकृत है।

कृष्णपण्डितकी प्राकृतचन्द्रिकामें भी लिखा है,—

"प्रकृति संस्कृतं तत्र भवत्वात् प्राकृतं स्मृतम्।

तद्भवं तत्समं देशीत्येवमेतत्त्रिधा मतं॥" (१।४)

संस्कृत प्रकृति है, उससे उत्पन्न होनेके कारण इसका प्राकृत नाम पड़ा है। इसके फिर तीन भेद हैं, संस्कृत-भव, संस्कृतसम और देशी।

उपरोक्त प्रमाणके अनुसार इस देशके सभी पण्डित कहते हैं, कि संस्कृत ही प्राकृतभाषाकी जननी है। किन्तु वेवर प्रभृति पाश्चात्य जर्मन पण्डित इस मतका अनुमोदन नहीं करते।

अध्यापक वेवर (Weber) का कहना है, कि संस्कृत

भाषा समस्त आर्य जातिका बोलचालकी भाषा है, ऐसा नहीं कह सकते। यह केवल विद्वान्‌की भाषा है। वैदिक भाषासे ही एक ओर सुगठित और सुप्रणालीवद्ध हो कर संस्कृतभाषाकी उत्पत्ति और दूसरी ओर मानवके प्रकृतिसिद्ध तथा अनियत वेगसे प्राकृतभाषाका चलन है। प्राचीन वैदिक भाषा ही क्रमशः भ्रष्ट हो कर जनसाधारणकी प्राकृत भाषा हो गई है। फिर वही वैदिक भाषा वैयाकरणोंके हाथसे सुगठित और पण्डितोंके हाथसे मार्जित हो कर संस्कृतरूपमें परिणत हुई है। प्राकृत भाषाका अनियमितरूप संस्कृत-भाषामें नहीं है, किन्तु वैदिक भाषामें पाया जाता है। जैसे, कुट=कृत (ऋक् १।५६।४) काट=कर्त्त, यावत्सः=यावत्त्वः, कृकलास=कृकदासु, खुलक=क्षुद्रक, भूज=भूज इत्यादि। यहां तक, कि रामायण भारतादि काव्योंमें भी ऐसी बहुत सी कथाएं हैं जो उस समयकी प्रचलित प्राकृतभाषा गृहीत हुई हैं, जैसे, 'गोपेन्द्र' की जगह 'गोविन्द'।'

अध्यापक औफ्रेकट साहबके मतसे—'अध्यापक वेवरने कहा है, कि प्राकृत भाषा वैदिक भाषाकी समकालीन है, वह समीचीन नहीं है। ऋग्वेदकी भाषा कभी भी सारे भारतमें प्रचलित न थी। आर्योंके आदि निवास केवल पञ्जावमें ही उसका प्रचार था। आर्योंके चारों तरफ बहु संख्यक अनार्य जातिका वास था, वे विजेताकी भाषा ग्रहण करनेको बाध्य हुई थीं। उन्हींके मुखसे आर्यभाषा विकृत होती थी। फिर आर्यसन्तान भी शूद्रकन्या-ग्रहणमें बाध्य हुई थी तथा उनके संश्रवसे आर्यगृहमें अनार्यभाषा प्रचलित हुई। अन्तमें राजनीतिक विप्लवमें अनार्य जातिने ही राज्यशासन लाभ किया और उन लोगोंके प्रभावसे उनकी भाषा जनसाधारणमें प्रचलित हुई। सचमुच रामायण महाभारतादिमें अथवा धर्मशास्त्रमें यहां तक, कि वेदकी ब्राह्मण-भाषा परिषद् वा पण्डित मण्डली छोड़ कर जनसाधारणमें कभी भी कथित भाषारूपमें प्रचलित न रही।'

अध्यापक लासेनके मतसे—वैदिकभाषा एक समय कथितभाषा होने पर भी पाणिनिके समय 'भाषा' कहनेसे तत्काल प्रचलितसंस्कृतभाषा समझी जाती थी, पाणिनिकी उक्तिसे ऐसा जाना जाता है। किसी किसी वैदिकमन्त्रमें प्राकृतका विकृत रूप तो देखा जाता है, पर प्राकृतभाषामें टूटा फूटा रूप होनेमें अनेक समय लगे हैं। इस कारण संस्कृत और प्राकृतकी उत्पत्ति एक समयमें स्वीकार नहीं कर सकते। हिन्दू आर्योंके भारतमें फैलनेके बाद प्राकृतकी उत्पत्ति हुई है। परन्तु स्थान विशेषके संस्कृतसे प्राकृतका उद्भव हुआ है, यह भी स्वीकार नहीं किया जा सकता। कारण, स्थानभेदसे संस्कृतभाषाका भेद अब तक भी निर्णीत नहीं हुआ। अशोकके समय प्राकृतभाषा लिखितभाषारूपमें व्यवहृत हुई थी। इस समय पूर्वभारत, गुजरात और काबुलका पूर्वांश इन तीन स्थानोंमें स्थानीय प्राकृतका प्रचार था। सुतरां मूल प्राकृतभाषाकी उत्पत्ति इसके भी पहले हुई है। कारण बुद्धकी उक्ति संस्कृत और प्राकृत दोनों ही भाषामें लिपिवद्ध हुई थी।

अध्यापक बेनफाइ (Benfey)-के मतसे—'अशोकके समय दो प्रकारकी देशी भाषा प्रचलित थी, एक गुजरातमें और दूसरी मगधमें। इन दो भाषाओंकी गठन देखनेसे मालूम होता है, कि उक्त दो प्रदेशोंमें संस्कृतभाषाके साथ एकत्र प्राकृत भाषा नहीं थी। एक समय वहां जिस संस्कृतभाषाका प्रचार था, वही क्रमशः प्राकृतभाषामें परिणत हो गई है। अतएव अशोकके अभ्युदयके बहुत पहले संस्कृतभाषा मृत हो चुकी थी और प्राकृतभाषाका सूत्रपात हुआ था। बौद्धधर्मकी पवित्र भाषा पाली है। प्रथम बौद्धगण यह निर्देश कर गये हैं, कि उन्होंने संस्कृत भाषामें अपने धर्मग्रन्थकी रचना नहीं की, किन्तु अपनी कथित भाषामें लिपिबद्ध की है। यह भाषा मगधकी प्रचलित भाषाके साथ संस्कृतका जो सम्बन्ध है, संस्कृतके साथ उक्त भाषाका भी वही सम्बन्ध देखा जाता है। अधिक सम्भव है, कि खृष्ट-पूर्व ६ठीं शताब्दीमें जिस समय बौद्धधर्मका अभ्युदय हुआ, उस समय जनसाधारण संस्कृत भाषामें बोलचाल नहीं करते थे। अन्ततः इसके भी तीन सौ वर्ष पहले यदि संस्कृतको जनसाधारणकी भाषा मान लें, तो अत्युक्ति नहीं।'

इसी प्रकार यूरोपीय भाषा-तत्त्वविदोंने प्राकृतभाषाकी उत्पत्ति निर्णय की है। उक्त पण्डितोंमेंसे प्रत्येककी बातमें कुछ न कुछ सत्यता अवश्य है, इसमें सन्देह नहीं।

यथार्थमें आर्यजातिकी आदि भाषा वेदमें है। उस वैदिक-भाषारूप स्रोतस्वतीसे संस्कृत और प्राकृत दोनों ही धारा निकली है। जिस समयसे भाषाका लिपिबद्ध होना आरम्भ हुआ, उसी समयसे लिखित और कथित भाषा धीरे धीरे पृथक् होने लगी। किन्तु वेदसंहिताके प्रचार-कालमें लिपिपद्धति नहीं थी, सुतरां उस समय आर्य जन-साधारण जिस भाषामें बोलचाल करते थे, वही भाषा वेदमें पाई जाती है अर्थात् वेदसंहिताकी भाषा ही वैदिक-युगकी कथित भाषा है। पञ्चनद और सरस्वतीप्रवाहित कुरुक्षेत्रमें एक समय इसी भाषाका प्रचार था। आर्योंके भारतवर्षमें आधिपत्य फैलानेके साथ साथ उस भाषामें अपर प्रादेशिक भाषाका धीरे धीरे प्रवेश होने लगा। एत द्भिन्न कालके प्रभावसे कथितभाषा भी सामान्य रूपान्तरित होती गई। यही कारण है, कि हमलोग वेदसंहिताको और उपनिषद्की भाषामें बहुत कम अन्तर देखते हैं। परन्तु प्रादेशिक भाषाने भारतीय आर्योंकी भाषा पर जो अपना प्रभाव डाला है, उसका निदर्शन प्राचीनतम संस्कृतभाषामें अति विरल है। प्राचीनतम संस्कृत भाषामें जितने ग्रन्थ मिलते हैं, वे सभो प्रायः उत्तरभारतवासी मुनि ऋषियोंके बनाये हैं। सुतरां उन सब ग्रन्थोंका तमाम भारतमें प्रचार होने पर भी पूर्व-भारत, पश्चिम-भारत अथवा दाक्षिणात्यकी प्रादेशिक भाषाका कुछ भी निदर्शन नहीं है। पाणिनि और निरुक्तकार यास्कके समय वैदिक और लौकिक संस्कृत भाषा बहुत कुछ पार्थक्य हो गई थी, वह भी प्रादेशिक भावमें नहीं। वह बहु सहस्रवर्षव्यापी काल-प्रभावका फल है। इस समय संस्कृत भाषा 'लौकिक' वा जनसाधारणकी कथित भाषा समझी जाने पर भी स्थान-भेदसे तत्कालप्रचलित संस्कृत भाषामें भी थोड़ी बहुत पृथक्ता देखी जाती थी।

यास्कने लिखा है—"अथापि भाषिकेभ्यो धातुभ्यो नैगमाः कृतो भाष्यन्ते दमूनाः क्षेत्रसाधा इति। अथापि नैगमेभ्यो भाषिका उष्णं घृतमिति। अथापि प्रकृतय एवैकेषु भाष्यन्ते विकृतय एकेषु। शवतिर्गतिकर्मा कम्बोजेष्वेव भाष्यते विकारमस्य आर्येषु भाष्यन्ते शव इति। दातिर्लवनार्थे प्राच्येषु दात्रमुदीच्येषु।" (निरुक्त २।२)

वैदिक अनेक विशेष्यपद (जैसे दमूना, क्षेत्रसाधा) भाषामें प्रचलित धातुसे उत्पन्न हुए हैं फिर भाषाके अनेक पद जैसे 'उष्ण' 'घृत' वैदिक धातुसे निकले हैं। फिर एक जगह इसे प्रकृति (धातु) और दूसरी जगह विकृति कहा गया है। जैसे 'शवति' धातु द्वारा कम्बोज-देशमें 'गतिकर्म' समझा जाता है और आर्योंके मध्य इसीका विकार 'शव' (अर्थात् मृतदेह) शब्दका व्यवहार है। पूर्वदेशके लोग कर्त्तनका अर्थ 'दाति' पर उत्तरदेशके लोग 'दात्र' (दा) लगाते हैं।

यास्कको उक्तिसे जाना जाता है, कि एक समय कम्बोज देशमें भी संस्कृत भाषा प्रचलित थी और देशभेदसे इस भाषाप्रयोगका तारतम्य हुआ था। जब देशभेद और कालभेदसे संस्कृत भाषामें अल्पाधिक पार्थक्य और अर्थ व्यत्यय हो रहा था, ठीक उसी समय पाणिनि, यास्क आदि शाब्दिकोंने व्याकरणादि प्रणयन द्वारा संस्कृत भाषाको सीमाबद्ध कर डाला। इसी समय लिपि प्रचलित हुई है। अतः पण्डितोंकी चेष्टासे उस समयसे व्याकरणके पथ प्रदर्शित हो कर जो सब ग्रन्थ लिपिबद्ध हुए, चलित भाषाके साथ उनका धीरे धीरे पार्थक्य होता गया। उस कथित भाषासे ही पीछे आदि प्राकृत भाषाकी उत्पत्ति हुई। प्राचीनतम आर्यभाषासे किस प्रकार प्राकृत भाषाकी उत्पत्ति हुई है नीचे उसकी एक तालिका दी जाती है—

पुलिङ्ग एकवचन।

| कारक। | संस्कृत। | आर्षप्राकृत। | पालि। | प्राकृत। |
|---|---|---|---|---|
| कर्त्ता | अग्निः | अग्गि | अग्गि | अग्गी |
| कर्म | अग्निं | अग्गिं | अग्गिं | अग्गिं |
| करण | अग्निना | अग्गिणा | अग्गिना | अग्गिणा |
| अपा० | अग्नेः | अग्गिणो | अग्गिस्मा | अग्गिणो |
| | अग्नितः | अग्गितो | अग्गिना | अग्गोहितो |
| | | | अग्गितो | अग्गित्त |
| स० | अग्नेः | अग्गिणो, अग्गिस्स, | अग्गिनो, -स्स | अग्गिणो, -स्स |
| अधि० | अग्नौ | अग्गिस्मि | अग्गिम्हि-स्मि | अग्गिस्मि |
| स० | अग्ने | अग्गि | अग्गि | अग्गि |

पुलिङ्ग बहुवचन

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| क० | अग्नयः | अग्गयो | अग्गयो | अग्गीवो |
| कर्म | अग्नीन् | अग्गयो | अग्गयो | अग्गीऊ |

प्राकृत

अग्गीहि

क० अग्निभिः अग्गि, हिं अग्गिभि,-हि अग्गीहिंभो

अ० अग्निभ्यः अग्गिहिंतो अग्गिभि,-हि अग्गीणं,-ण

स० अग्नीनां अग्गीण,-णं अग्गीनं अग्गीसु,-सुं

अ० अग्निषु अग्गिसु,-सुं अग्गिसु

स्त्रीलिङ्ग एकवचन

क० बुद्धिः बुद्धि बुद्धि बुद्धी

कर्म बुद्धिः बुद्धि बुद्धि बुद्धि

कर० बुद्ध्या
अपा० बुद्ध्याः } बुद्धीए बुद्धिया, बुद्धियं बुद्धीए, बुद्धोइ
स० बुद्धेः

सम्ब० बुद्धे बुद्धि बुद्धि बुद्धि वा बुद्धी

स्त्रीलिङ्ग वहुवचन।

क० बुद्धयः बुद्धी, बुद्धोओ बुद्धी, बुद्धियो बुद्धीओ, बुद्धीउ

कर्म बुद्धीः बुद्धी बुद्धी बुद्धी

कर० बुद्धिभिः बुद्धिहि,-हिं बुद्धिभि,-हि बुद्धीहि,-हिं

अ० बुद्धिभ्यः बुद्धिहिंतो बुद्धिभि,-हि बुद्धिहितो

स० बुद्धीनां बुद्धीणं, ण बुद्धीनं बुद्धीणं,-ण

अ० बुद्धिषु बुद्धिसु,-सुं बुद्धीसु बुद्धीसु,-सुं

क्लीवलिङ्ग एकवचन।

कर्त्ता दधि दहि, दहिं दधि दहि, दहिं

वहुवचनमें।

कर्त्ता दधीनि दहीनि, दधि दधी, दधीनि दहोणि, दहीइं

अस्मद् शब्दका एकवचन।

कर्त्ता अहं अहं अहं अहं, अम्हि, अस्मि

क० मां मां मं, मम मं, ममं, मिमं

कर० मया मए, मे मया मए, मइ, मे, ममए

अ० मत मइत्तो मया मइत्तो, ममादो, मज्झत्तो

स० मे, मम मे, मम, अम्हं मे, ममं मे, मम अम्ह

अधि० मयि मयि मयि मइ, ममस्मि, अम्हस्मि

अस्मद् शब्दका वहुवचन।

कर्त्ता वयं वयं, अम्हे } मयं, अम्हे } वयं, अम्हे, अम्हो

कर्म { अस्मान्, नः } { अम्हे, नो } { अम्हे, नो } { अम्हे, अम्हो, ण }

क० अस्माभिः अम्हेहि-हिं अम्हेभि,-हि, अम्हेहि, अम्हाहि

अपा० अस्मत् { अम्हेहिंतो, अम्हाहिंतो } अम्हेभि,-हि { अम्हेहिंतो, सुंतो, ममाहिंतो }

स० { अस्माकं, नः } अम्हाणं, अम्हाह अम्हाकं अम्हाण
नो - नो अम्हाहं
णो, ण, ममाण

अ० अस्मासु अम्हेसु,-सुं अम्हेसु { अम्हेसु, अम्हेसु, ममेसु, ममसु, महेसु, मज्झसु }

युस्मद् शब्दका एकवचन।

क० त्वं त्वं तुमं त्वं तुवं तं, तुमं, तुवं

कर्म त्वां { त्वां, तां, तुमं, तं, तुवं, तुए } { तुं, तुवं, तुमं, तुह, तुए, तुम }

कर० त्वया { तए, तई तया, त, तुमे, } { तए, तई, ते, तुमए, तुमइ, तुमे }

अपा० त्वत् { तइत्तो, तुमोतो, तुमाहि { त्वया, तया }, तुमाहिन्तो } { तइत्तो, तुमत्तो, तुमाव, तुमाहि, तुमाहितो, तुवत्तो, तुवाव, तुम्हत्तो, तुमहाव इत्यादि }

स० ते, तव { ते, तव ते, तव, तुह, तुज्झ तुम्हं, तुम्ह तुव्हं } { ते, ए, इ, तुमं, तुम, तुह, तुहं, तुज्झ, उज्झ, उम्ह, उवह, तुव्भ, उ, वृभ }

अधि० त्वयि त्वयि, तयि त्वयि, तयि { तइ, तुम्मि, तुमे, तुमम्मि, तुवम्मि, तुहम्मि } { तुज्झम्मि, तुम्हम्मि, } { तुव्भम्मि }

युस्मद् शब्दका वहुवचन।

क० यूयं तुम्हे, तुम्मे तुम्हे { तुम्हे, तुम्ह, तुम्हे उम्हे, तुज्झे, तुय्हे, } { तव्भ }

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| कर्म | युष्मान् वः | तुम्हे, तुम्मे वो | तुम्हे वो | तुम्हे, तुव्भे, तुव्भ, तुय्हे, ऊय्हे, तुज्भे, वे |
| कर० | युष्माभिः | तुमहेहि, तुम्हेभि तुमहेहिं तुमहेहि तुव्भेहि | | तुम्हेहिं, उम्हेहि तुव्भेहि, तुयहेहि तुज्भेहि, उय्हेहि, |
| अपा० | युष्मत् | तुमहेहितो | तुम्हेभि तुम्हेहि | तुमहेहिते तुमहेसुंतो, तुम्हाहितो, तुम्हासुंतो, तुव्भेहितो, तुव्भाहितो, तुयहेहितो, तुम्हाहितो, तुज्भेहितो, इत्यादि |
| सम्ब० | युष्माकं वः | तुम्हाण तुम्हाणं तुमहाह तुम्हाह वो | तुम्हाकं तुमहं वो | तुम्ह, तुज्भं तुम्हाणं, तुमहरा तुम्हाहं, तुहाणं तुमाणं, तुवाणं तुव्भाण, तुज्भाण वां |
| अधि० | युष्मासु | तुम्हेसु, सुं | तुम्हेसु | तुम्हेसु, तुम्हासु, तुमेसु, तुमासु, तुवेसु, तवसु, तुहेसु, तुहसु, तुव्भेसु, तुव्भसु, तुज्भेसु, तुज्भसु, तुसु इत्यादि |

अङ्कसंख्या।

| | | | |
|---|---|---|---|
| द्वौ द्वे | दो, दुवे, वे | द्वे, दुवे | दो, दुवे, वे वेण्णि |
| ति | ति | तिरि | ति |
| चत्वार | चत्तारो | चत्तारो | चत्तारो |
| चतुरः | चतुरो | चतुरो | चउरो |
| चतस्रः | चतस्सो | चतुस्सो | चतस्सो |
| चत्वारि | चत्तारि | चत्तारि | चत्तारि |
| षट् | छ | छ | छ |
| षष्ठ | छट्ठो | छट्ठो सट्ठो, | छट्ठो |
| दश | दह | दस | दस दह |
| त्रयोदश | तेरह | तेलह, तेरह | तेरह |
| षोड़श | सोलस | सोलस | सोलह |
| विंशति | वीसा | वीसति, वीसं | वीसा |
| त्रिंशत् | तीसा | तिसति, तीसं | तीसा |
| पञ्चाशत् | पन्ना | पञ्ञासं | पण्णासा |
| पञ्चपञ्चाशत् | पणपण्णस | पञ्चपञ्ञास | पणवण्णा |

क्रियापद।

वर्त्तमान काल एकवचन।

| पुरुष। | संस्कृत। | आर्षप्रा। | पालि। | प्राकृत। |
|---|---|---|---|---|
| १म | भणति | भणति | भणति | भणइ |
| मध्यम | भणसि | भणसि | भणसि | भणसि |
| उत्तम | भणामि | भणामि | भणामि | भणामि भणमि |

वर्त्तमान काल बहुवचन।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १म | भणन्ति | भणंति | भणन्ति | भणंति |
| मध्य० | भणथ | भणथ | भणथ | भणह, भणित्थ |
| उत्त० | णामः | भणामो | भणाम | भणामो, भणमो भणाम, भणम |

अनुज्ञा।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| एकव० | भण भणतु | भण भणतु | भण भणतु | भण भणउ |
| बहुव० | भणत भणन्तु | भणथ भणंतु | भणथ भणंतु | भणह भणंतु |

लट् कर्मवाच्य

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| एकव० १म | भण्यते | भञ्ञते भणणते भणीयते भणिज्जते | | भण्णए, भण्णइ भणीअए भणिज्जए |

लट् णिच् ।

एक व० १म भाणयती भाणेति { भाणेति भाणेइ / भणावेति भणावेइ }

उपरोक्त तालिकाकी अच्छी तरह आलोचना करनेसे जाना जाता है, कि आर्य पण्डितोंके मुखसे विशुद्ध उच्चारण द्वारा जो भाषा संस्कृतरूपमें गिनी जाती थी, वही जनसाधारणके मुखसे कुछ विकृत हो कर प्राकृतरूपमें परिणत हुई है। वेदसंहिताके प्रचलनस्थान पञ्चनद अथवा ब्रह्मावर्त्तभूमिमें पहले संस्कृतभाषा विकृत हो कर प्राकृतरूपमें प्रचलित हुई थी वा नहीं, इसका ठीक ठीक पता नहीं चलता। इस अञ्चलमें बहुकाल तक संस्कृत-भाषा ही कथित भाषारूपमें प्रचलित थी। ललितविस्तरमें जो प्राचीन 'गाथा' नामक भाषाका प्रयोग है अधिक सम्भव है, कि वही यहांकी प्रचलित संस्कृत भाषाकी परवर्त्ती कथितरूप है। यही भाषा आगे चल कर पालिभाषामें परिणत हो गई है। किन्तु आदि प्राकृतभाषा पहले किस स्थानमें प्रचलित थी, उसे जाननेका कोई उपाय नहीं। बहुतोंका विश्वास है, कि महाराष्ट्रदेश ही प्राकृत भाषाका आदि स्थान है। इसीसे लक्ष्मीधरने चन्द्रिकामें लिखा है, "प्राकृतं महाराष्ट्रोद्भवम्" अर्थात् महाराष्ट्रसे ही प्राकृत भाषाकी उत्पत्ति है। चण्डदेवकी प्राकृत-दीपिकामें लिखा है,—

"एतदपि लोकानुसारात् नाटकादौ महाप्रयोग-दर्शनात् प्राकृतं महाराष्ट्रदेशीयं प्रकृष्टभाषणम्। तथाच दण्डी—

"महाराष्ट्राश्रयां भाषां प्रकृष्टं प्राकृतं विदुः।"

लोक व्यवहारके अनुसार तथा नाटकादि और महाकवियोंके प्रयोगानुसार महाराष्ट्रदेशीय प्राकृत ही उत्कृष्ट भाषा समझी जाती है। दण्डीने भी यही लिखा है, कि महाराष्ट्रदेशमें जो प्राकृतभाषा प्रचलित थी वही श्रेष्ठ है।

रामतर्कवागीशने अपने प्राकृत-कल्पतरुके प्रारम्भमें ही लिखा है,—

"सर्वासु भाषास्विह हेतुभूतां भाषां महाराष्ट्रभवां पुरस्तात्। निरूपयिष्यामि यथोपदेशं श्रीरामशर्माहमिमां प्रयत्नात्॥"

महाराष्ट्री-भाषा ही सभी प्राकृत भाषाकी सार है अर्थात् दूसरे स्थानकी प्राकृत भाषाएं भी महाराष्ट्रीसे ही निकली हैं। इस प्रकार रामशर्माने बतलाया है, 'शौरसेनी महाराष्ट्रीसे और महाराष्ट्री तथा शौरसेनीसे मागधी भाषाकी उत्पत्ति है।'

तब क्या महाराष्ट्रदेश ही प्राकृतभाषाका प्रचार हुआ था? इस सम्बन्धमें सन्देह करनेके अनेक कारण हैं। आर्ष संस्कृत वा संस्कृत भाषाका प्राचीनतमरूप जिस प्रकार वैदिक भाषामें है, उसी प्रकार प्राकृतभाषाका भी आदिरूप आर्षप्रकृतिमें विद्यमान है। प्राचीन आर्यजाति जिस संस्कृत-भाषाका व्यवहार कर गई हैं अथच पाणिन्यादि शाब्दिकोंके समय तत्कालप्रचलित व्याकरणके नियमानुसार जो साध्य नहीं थी, वह जिस प्रकार आर्ष समझी जाती थी, उसी प्रकार जब प्राकृतव्याकरण रचा जाता था, अथच वह तत्कालप्रचलित प्राकृतके साथ जिस प्राचीन प्राकृत भाषाका किसी किसी विषयमें पार्थक्य देखा जाता था, वही 'आर्ष' वा 'पुरातन प्राकृत' समझी जाती है।

अभी आर्ष-प्राकृतकी आलोचना करना आवश्यक है। इस आर्षप्राकृतका आदिरूप और गठनादि निर्णीत हो जानेसे ही हम लोग प्राकृतभाषाके उत्पत्तिस्थानका बहुत कुछ पता लगा सकते हैं।

किसी किसी बौद्ध और जैन पण्डितोंका मत है, कि पाणिनिने ही पहले पहल आर्ष-प्राकृतके लक्षण निरूपण किये हैं। केदारभट्टने लिखा है,—

"पाणिनिर्भगवान् प्राकृतलक्षणमपि वक्ति संस्कृतादन्यत्। दीर्घाक्षरञ्च कुत्रचिदेकां मात्रामुपैतीति॥"

'भगवान् पाणिनिने संस्कृत भिन्न प्राकृतके लक्षण भी प्रकाशित किये हैं, कि दीर्घाकार कहीं कहीं एकमात्रायुक्त अर्थात् ह्रस्व हुआ करता है।'

सूर्यप्रज्ञप्तिटीकामें मलयगिरिने भी लिखा है,—

"चत्तारि इति च सूत्रे नपुंसकत्वनिर्देशः प्राकृतत्वात्। प्राकृते हि लिङ्गं व्यभिचारि यदाह पाणिनिः स्वप्राकृत लक्षणे, लिङ्गं व्यभिचार्यपीति॥"

'इस सूत्रमें प्राकृत भाषा कह कर ही 'चत्तारि' नपुंसकरूपमें निर्दिष्ट हुई है। प्राकृतभाषामें लिङ्गका

व्यभिचार देखा जाता है। पाणिनिने स्वरचित प्राकृत-लक्षणमें कहा है, 'लिङ्ग भी व्यभिचारी अर्थात् परिवर्त्तनीय है।'

हम लोग अभी पाणिनि-रचित कोई भी प्राकृत व्याकरण नहीं पाते हैं। मलयगिरिके मतसे पाणिनिने जो प्राकृत-व्याकरण लिखा था, उसका नाम है 'प्राकृत-लक्षण'। अभी चण्डरचित 'प्राकृतलक्षण' नामक एक आर्षप्राकृतका व्याकरण प्रकाशित हुआ है। इस चण्डके ग्रन्थमें 'ह्रस्व' स'योगे" (२।३) इस सूत्रमें केदारभट्टकी उक्ति और 'क्वचिद्‌व्यत्ययः।" (१।४) इस सूत्रमें मलयगिरिकी उक्ति तो समर्थित हुई है, पर पाणिनिका दोहाई दे कर जो सूत्र उद्धृत हुआ है, ठीक वही सूत्र चण्डके प्राकृत लक्षणमें नहीं है, इस प्रकार यह कहा जा सकता है, कि पाणिनि-नामधेय किसी व्यक्तिने 'प्राकृतलक्षण' नामक एक स्वतन्त्र व्याकरण लिखा था। यह पाणिनि और अष्टाध्यायिके रचयिता पाणिनि ये दोनों क्या एक व्यक्ति थे? अष्टाध्यायीमें पाणिनिने जिसे प्रचलित 'भाषा' बतलाया है वही तत्काल प्रचलित संस्कृत भाषा है। सुतरां उनके समयमें ऐसी प्राकृत भाषा प्रचलित थी वा नहीं तथा उसका व्याकरण लिखनेका प्रयोजन हुआ था वा नहां, इस विषयमें सन्देह है। हमारा विश्वास है, कि अष्टाध्यायी नामक संस्कृत व्याकरणके रचयिता पाणिनि और प्राकृतलक्षणके प्रणेता पाणिनि दोनों ही भिन्न व्यति हैं।

जो कुछ हो, चण्डरचित आर्ष-प्राकृत-लक्षणमें हम लोग सुप्राचीन प्राकृत भाषाका बहुत कुछ परिचय पाते हैं।

चण्डने प्राकृत, अपभ्रंश (३।३७), पैशाचिकी (३।३८) और मागधी (३।३९) इन चार प्रकारके प्राकृतोंका उल्लेख किया है। इन चार प्रकारके प्राकृतोंका भेद इस प्रकार निर्दिष्ट हुआ है—

"न लोपोऽपभ्रंशेऽधो रेफस्य।" (३।३७)

अपभ्रंशमें अधो 'र' अर्थात् रफलाका लोप नहीं होता। जैसे—व्यग्र, ग्रसि।

"पैशाचिक्यां रणयोर लनौ।" (३।३८)

पैशाचिकीमें 'र'-की जगह 'ल' और 'ण'-की जगह 'न' होता है। जैसे—अरे = अले, प्रणमत = पनमत।

"मागधिकायां रसयोर लशौ।" (३।३९)

मागधी-भाषामें 'र'-की जगह 'ल' और 'स'-को जगह 'श' होता है। जैसे—चन्द्रकरनिकर = चन्दकल निकल, हंस = हंश।

उक्त प्राकृत-लक्षणके टीकाकारने संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, पैशाचिकी, मागधी और शौरसेनी इन छः भाषाओंका उल्लेख किया है। किन्तु उन्होंने भी महाराष्ट्री-भाषाका कहीं उल्लेख नहीं किया।

वररुचिने ही अपने प्राकृतप्रकाशमें सबसे पहले महाराष्ट्री प्राकृतकी विस्तृतभावमें आलोचना की है। उनके मतसे महाराष्ट्री, पैशाची, मागधी और शौरसेनी यही चार प्राकृत भाषा हैं।

हेमचन्द्रने (मूल) प्राकृत, शौरसेनी, पैशाची, चुलिका पैशाची और अपभ्रंश इन छः प्रकारके प्राकृतोंका उल्लेख किया है। हेमचन्द्रने जिसे केवल प्राकृत बतलाया है, उसके साथ जैनशास्त्रमें व्यवहृत अर्द्ध-मागधिका सादृश्य अधिक है और वररुचिकथित महाराष्ट्रीके साथ बिलकुल नहीं है। अतएव हेमचन्द्र-वर्णित मूल प्राकृतको किस प्रकार महाराष्ट्री कह सकते। फिर चण्डने आर्षप्राकृतके वर्णनाकालमें मूल प्राकृतका जो लक्षण निर्देश किया है, उसके साथ वररुचि-वर्णित मूल प्राकृत या महाराष्ट्रीकी कई जगह एकता नहीं है। सुतरां चण्डने जब महाराष्ट्री नामक किसी प्राकृतका उल्लेख नहीं किया, अथच वररुचि निर्देशित मूलप्राकृत वा महाराष्ट्रीके साथ जगह जगह पर पृथकता देखी जाती है, तब किस प्रकार कहा जायगा, कि आर्षप्राकृतके उत्पत्तिकालमें महाराष्ट्रीकी उत्पत्ति हुई थी? इस हिसाबसे महाराष्ट्रीको आदि प्राकृत और उससे अपर प्राकृत समूहकी उत्पत्ति किस प्रकार स्वीकार की जा सकती है? अधिक सम्भव है, कि वररुचिके महाराष्ट्रीको भित्ति करके प्राकृत व्याकरण प्रकाशित करनेसे तत्परवर्त्ती दो एक आलङ्कारिक और आधुनिक वैयाकरणोंने महाराष्ट्रीको ही आदि प्राकृत बतलाया है। किन्तु महाराष्ट्रीभाषा आदि प्राकत भाषा है, ऐसा किसी भी प्राचीन वैयाकरणने स्पष्ट उल्लेख नहीं किया।

फिर बौद्ध लोग मागधीको मूल भाषा समझते हैं।

उन्होंने कच्चायन ( कात्यायन )-की 'प्रयोग सिद्ध'-से जो वचन उद्धृत किया है, वह इस प्रकार है—

"सा मागधी मूलभाषा नरा येयादिकप्पिका।
ब्रह्मानो च स्सुतालापा सम्बुद्धा चापि भासरे॥"

जो मूल भाषा सब भाषाओंको आदिकल्पक है, जिस अश्रुतपूर्व भाषामें मनुष्य और ब्रह्म, यहां तक, कि सम्यक् बौद्ध लोग भी बातचीत करते हैं, वही भाषा मागधी है।

जैन लोग अर्द्धमागधी भाषाको ही आदि भाषा जानते हैं। इस सम्बन्धमें उन्होंने 'पन्नवना-सूत्र'से जो प्रमाण उद्धृत किया है, वह इस प्रकार है,—

"से किं तं भाषारिया? जेनं अद्धमगहाए भाषाए भासेन्ति जत्थयनं बम्भीलिवि पवत्तइ।" अर्थात् किस भाषामें उसका प्रयोग है? अर्द्धमागधी-भाषा जिससे प्रकाशित किया जाता है, वही ब्राह्मीलिपि है।

लिपिसृष्टिके बाद जितने प्रकारकी लिपिमालाएं निकली हैं उनमें ब्राह्मीलिपि ही भारतवासीकी आदि-लिपि है। पहले ही कहा जा चुका है, कि आर्योंकी श्रुति जब प्रचलित हुई, उस समय भी लिपिपद्धति नहीं थी। अधिक सम्भव है, कि देशप्रचलित भाषामें मनोभाव प्रकाशित करनेके लिये सबसे पहले ब्राह्मीलिपि ही व्यवहृत हुई थी।

बौद्धों और जैनोंके आदि धर्मग्रन्थ मागधी ( पालि ) और अर्द्धमागधी भाषामें रचित हैं। जैनतीर्थङ्करोंकी उपदेशावली भी इसी अर्द्धमागधी भाषामें लिखी हुई है। जैनोंके भगवतीसूत्रमें चातुर्याम-धर्मप्रकरणमें २३वें तीर्थङ्कर पार्श्वनाथकी उक्ति पाई जाती है। ७७७ ई०सन्के पहले पार्श्वनाथका समेतशिखर पर निर्वाण हुआ। उनका लीलाक्षेत्र काशी और मगध था। अतएव उस समय इस प्रदेशमें जो भाषा प्रचलित थी उसी भाषामें निश्चय है, कि उन्होंने अपना अभिमत प्रकाशित किया था। पार्श्वनाथका मत जो भगवतीसूत्रमें है, वह अर्द्धमागधी भाषामें देखा जाता है।

पार्श्वनाथ, महावीर और शाक्यबुद्ध इन्होंने जो मागधी भाषामें धर्मप्रचार किया था, उसका बहुत कुछ निदर्शन प्रियदर्शीकी मागधीय अनुशासन-लिपिमें तथा चण्डकी आर्षप्राकृत भाषामें विद्यमान है।



प्रियदर्शीको गुजरातसे आविष्कृत अनुशासनमें जो भाषा व्यवहृत हुई है, सम्भवतः वही भाषा बहुत कुछ रूपान्तरित हो कर दाक्षिणात्यमें महाराष्ट्री कहलाने लगी थी। फिर पूर्व-भारतसे प्रियदर्शीकी जो सब अनुशासन-लिपियां आविष्कृत हुई हैं वही मागधी नामसे ख्यात थीं।

अध्यापक लासनके मतसे, 'वररुचि-वर्णित महाराष्ट्री, शौरसेनी, मागधी और पैशाची इन चार प्रकारके प्राकृतोंमेंसे शौरसेनी और मागधी ये दोनों ही यथार्थमें स्थानीय लक्षणाक्रान्त हैं। इन दोनोंमें शौरसेनी एक समय पश्चिमाञ्चलके विस्तृत प्रदेशमें कथित भाषारूपमें गिनी जाती थी और मागधी अशोककी शिलालिपिमें व्यवहृत हुई है तथा पूर्वभारतमें यही भाषा एक समय प्रचलित थी। महाराष्ट्र नाम रहने पर भी यह महाराष्ट्रप्रदेशकी भाषा नहीं समझी जाती। पैशाची नाम भी काल्पनिक समझा जाता है।'

जो कुछ हो, अतिपूर्वकालमें भारतमें सब जगह प्रायः एक तरहसे प्राकृतभाषाका ही प्रचार था। अभी जिस प्रकार महाराष्ट्रीके साथ मागधी वा विहारी भाषाका प्रभेद देखा जाता है, पहले उस प्रकार नहीं देखा जाता था। वररुचिका प्राकृतप्रकाश और भारतवर्षके नाना स्थानोंसे आविष्कृत प्रियदर्शीकी अनुशासनलिपिकी आलोचना करनेसे देखा जाता है, कि दो या ढाई हजार वर्ष पहले भारतीय आर्यजातिके मध्य जो कथित वा प्राकृतभाषा प्रचलित थी, वह सभी जगह प्रायः एक-सी थी, अति सामान्य इतरविशेष था। जैसे चण्ड अथवा वररुचिके स्थानभेदमें चार प्रकारकी प्राकृत-भाषाओंका उल्लेख करने पर भी यदि उन सब भाषाओंके मूल और गठनकी आलोचना की जाय, तो बहुत प्रभेद देखा जाता है। इसीसे वररुचिके १म ६ परिच्छेदमें महाराष्ट्री भाषाकी ४२४ सूत्रोंमें आलोचना करने पर भी उन्होंने १४ सूत्रोंमें पैशाची, १७ सूत्रोंमें मागधी और ३१ सूत्रोंमें शौरसेनीका विशेषत्व दिखलाते हुए 'शेषं महाराष्ट्रीवत्' ऐसा कह कर उपसंहार किया है।

चण्ड और वररुचि दोनोंने ही प्राकृतभाषाके त्रिविध रूप स्वीकार किये हैं; यथा संस्कृतयोनि, संस्कृतसम

और देशी, जो संस्कृतयोनि है वह संस्कृतसे उत्पन्न है। यथा—संस्कृतमाला = प्राकृतमत्ता ; नित्यं = निच्चं।

जिसका रूप विस्तृत नहीं होता, ठीक संस्कृतका मत ही रहता है, वही संस्कृतसम है। यथा—सूरो, सोमो, जालं कन्दलं।

संस्कृतके साथ जिसका कुछ भी मेल नहीं है, अथच भिन्न भिन्न देशोंमें जिसका बोलचालमें व्यवहार हैं, वही देशी है। यथा—महाराष्ट्रदेशमें भातु, भेड़ु ; अन्ध्रदेशमें वएटकमु कूडु ; कर्णाटदेशमें कुलु ; द्राविड़में चोरु।

जिन्होंने प्राकृतभाषाको संस्कृत भाषाकी दुहिता बतलाया है, प्राकृतके उक्त त्रिविधरूपकी आलोचना करनेसे उनकी बातोंका समर्थन नहीं किया जा सकता। प्राकृतभाषाका अनेकांश संस्कृतभव होने पर भी जो देशी है जिसका भारतवासी बहुत दिनोंसे व्यवहार करते आ रहे हैं, उसे हम लोग कभी भी संस्कृत नहीं कह सकते। प्राकृतका यही अंश भारतवासीका निजस्व है। इसी अंशके प्रभावसे देशभेद, कालभेद और लोगोंके उच्चारणभेदसे प्राकृतभाषाने नाना मूर्त्ति धारण की है तथा भारतके एक प्रान्तकी भाषा दूसरे प्रान्तमें अबोध्य हो गई है। दाक्षिणात्यसे ही इस देशीय भाषाका प्रभाव विस्तृत हुआ है। इस सम्बन्धमें कृष्ण पण्डितने अपनी प्राकृतचन्द्रिकामें इस प्रकार लिखा है,—

"अपभ्रंशस्तु यो भेदः षष्ठः सोऽत्र न लक्ष्यते।
देशभाषादितुल्यत्वान्नाटकादावदर्शनात्॥
अनत्यन्तोपयोगाच्चातिप्रसङ्गभयादपि।
एवमन्येऽपि ये भेदा लक्षिताः पूर्वं सूरिभिः॥
नेहोक्ताः किंतु नाम्नैते कीर्त्त्यन्ते स्पष्टबुद्धये।
महाराष्ट्री तथावन्ती शौरसेन्यर्द्धमागधी।
वाह्लीकी मागधी चैव षड़ेता दाक्षिणात्यजाः॥
शकाराभीरचण्डाल-शवरद्राविड़ोड्रजाः।
हीना वनेचराणाञ्च विभाषा नाटकाश्रयाः॥
व्राचण्डो लाटवैदर्भावुपनागरनागरौ।
वार्वरावन्त्यपाञ्चालटाक्कमालवकैकयाः॥
गौड़ोड्रदैवपाश्चात्यपाण्ड्यकौन्तलसैंहलाः।
कालिङ्गप्राच्यकर्णाट-काञ्च्यद्राविड़गौर्ज्जराः॥
आभीरोमध्यदेशीयः सूक्ष्मभेदव्यवस्थिताः।
सप्तविंशत्यपभ्रंशा वैड़ालादिप्रभेदतः॥
काञ्चीदेशीयपाण्ड्ये च पाञ्चालं गौड़मागधं।
व्राचण्डदाक्षिणात्यञ्च शौरसेनं च कैकयं॥
शावरं द्राविडं चैव एकादश पिशाचजाः।
एवमार्षमनार्षञ्च सङ्कीर्णं चोपजायते॥"

'प्राकृतका षष्ठभेद अपभ्रंश है, देश प्रचलित जो सब भाषा है, वह उसीके समान है। नाटकादिमें उसका प्रयोग नहीं खा जाता। पूर्व पण्डितोंने और भी जिन सब भेदोंकी कल्पना की , बाहुल्य और अति प्रसङ्गके भयसे उसका जिक्र नहीं किया गया। किन्तु अच्छी तरह जाननेके लिये उनका केवल नाम दिया जाता है। महाराष्ट्री, अवन्ती, शौरसेनी, अर्द्धमागधी, वाह्लीकी और मागधी ये छः भाषा दाक्षिणात्यमें प्रचलित है। शकार, आभीर, चण्डाल, शवर, द्राविड़ और उड्रदेशमें जो सब भाषा व्यवहृत होती हैं वे तथा वनचरोंकी व्यवहृत हीन भाषायें नाटकादिमें प्रयुक्त होती हैं। व्राचण्ड, लाट वैदर्भ, उपनागर, नागर, वार्वर, आवन्त्य, पञ्चाल, टाक्क, मालव, कैकय, गौड़, उड्र, दैव, पाश्चात्य, पाण्ड्, कौन्तल, गुर्ज्जर, आभीर और मध्यदेशीय वैड़ालादिभेदसे ये सताइस भाषायें अपभ्रंश समझी जाती हैं तथा उन सब भाषाओंमें एक दूसरेके साथ अति सामान्य प्रभेद है। इनमेंसे व्राचण्ड, काञ्ची, पाण्ड्य, पाञ्चाल, गौड़, मागध, दाक्षिणात्य, शौरसेन, कैकय, शम्बर और द्राविड़ ये ग्यारह पैशाच-भाषा हैं। अलावा इसके ये सब भाषायें पुनः आर्ष, अनार्ष और सङ्कीर्ण भेदसे भी तीन प्रकारकी हुआ करती हैं।

अभी बङ्गला, उड़िया, गुजराती, मराठी आदि देशीय वा अपभ्रंश भाषाके कितने प्रभेद हैं। किन्तु प्राचीनकालमें इस प्रकारका प्रभेद नहीं था, कृष्णपण्डितके उद्धृत वचनसे यह साफ साफ जाना जाता है। यह बहुत दिनोंकी बात है। यहां तक, कि पांच सौ वर्ष पहले बङ्गाल, मिथिला, उड़िया और महाराष्ट्रमें जो भाषा प्रचलित थीं, सब मिला कर देखा गया, कि उस समय भी इन सब भाषाओंके धातु, प्रकृति, ग्राम्य शब्द और रूढ़ शब्द बहुत कुछ मिलते जुलते थे। बड़े ही दुःखका विषय है, कि जितने ही दिन बीतते जाते हैं, जितना ही

भारतीय विभिन्न भाषामें सैकड़ों ग्रन्थ रचित हो कर भाषाकी श्रीवृद्धि कर रहे हैं, उतनी ही विभिन्न देशोंकी विभिन्न भाषा विभिन्न मूर्त्ति धारण करती जा रही है। जिनके साथ पहले हम लोग एक थे, अभी कालके प्रवाहसे भिन्न और संस्रवशून्य हो गये।

प्राकृत भाषाके उच्चारणमें संस्कृतसे प्रभेद होने पर भी प्राकृत भाषाका व्याकरण संस्कृतानुसारी है। परन्तु प्राकृतोद्भव होने पर भी अभी भारतकी प्रचलित भाषाके व्याकरणके नियमादि विलकुल स्वतन्त्र हैं। वङ्गभाषा, महाराष्ट्र और मैथिल शब्दमें विस्तृत विवरण देखो।

प्राकृतभाषाका विशेषत्व।

संस्कृतभाषामें कुल ६४ वर्ण हैं, परन्तु प्राकृत भाषामें सिर्फ ३६ हैं। यथा—अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ए, ओ यही ८ स्वर और क ख ग घ, च छ ज झ, ट ठ ड ढ ण, त थ द ध, प फ ब भ, य र ल व स ह यही २८ व्यञ्जन। परन्तु पैशाचिकी भाषामें 'न' और मागधी भाषामें 'श' कारका प्रयोग देखा जाता है। इन दोनोंको भी लेनेसे प्राकृत भाषामें ३८ वर्ण होते हैं। अर्थात् साधारण प्राकृत भाषामें प्लुत वर्ण और ऐ औ ऋ ॠ ऌ ॡ अः, ङ ञ न श तथा ष ये सब अक्षर नहीं हैं।

कृष्णपण्डितके उद्धृत वचनसे जाना गया है, कि प्राकृतके प्रधानतः तीन भेद हैं—आर्ष, अनार्ष और सङ्कीर्ण।

आर्ष प्राकृतमें प्रथमाकी जगह द्वितीया और सप्तमीकी जगह तृतीया विभक्ति देखी जाती है। यथा—चतुर्विंशतिरपि जिनवराः=चौवीसं वि जिणवरा। तस्मिन् काले तस्मिन् समये=तेणं कालेणं तेणं समएणं।

अनार्ष वा साधारण प्राकृतमें संस्कृतकी तरह लिङ्ग और विभक्ति रहने पर भी कई जगह विपर्य्यय देखा जाता है। यथा संस्कृतमें विद्युत् स्त्रीलिङ्ग है, पर प्राकृतमें विज्जूको पुंलिङ्ग वतलाया है।

इसी प्रकार द्विवचनकी जगह वहुवचन होता है। यथा—संस्कृत देवौ, ब्राह्मणौ पादौ इत्यादिकी जगह प्राकृत भाषामें यथाक्रम देवा, वम्भणा, पाया देखा जाता है।

चतुर्थीका प्रयोग वहुत कुछ षष्ठीके जैसा है। यथा—नमः जिनाय = नमो जिनस्स।

हेमचन्द्रके मतसे ऋषिकथित प्राकृत ही आर्ष वा पुरातन प्राकृत है। (४।२८७) उन्होंने लिखा है, कि आर्षप्राकृतका वहुरूप हुआ करता है, अर्थात् इसमें कोई खास नियम नहीं है। इसकी सभी विधियाँ विकल्पमें प्रयुक्त हुआ करती हैं।

जैनोंके प्राचीन अङ्गादि अर्द्धमागधी भाषामें रचित हैं। इसीसे मालूम होता है, कि हेमचन्द्रने अर्द्धमागधीको ही आर्ष वा पुरातन प्राकृत वतलाया है। उनके मतसे—कर्त्तृके एकवचनमें पदके अन्तमें 'अ' रहनेसे मागधीभाषामें 'अ'-की जगह 'ए' होता है। किन्तु महाराष्ट्रीय भाषामें ऐसी विधि नहीं है। मागधी और अर्द्धमागधी भाषामें जहां 'र' और 'स' होता है, मागधी भाषामें वहां यथाक्रम 'ल' और 'श' होता है। इस सामान्य प्रभेदको छोड़ कर दोनों भाषामें और कोई पृथकता नहीं है।

इसके पहले कहा जा चुका है, कि चण्डने प्राकृत, मागधी, पैशाची और अपभ्रंश इन चार प्रकारके प्राकृतोंका उल्लेख किया है। परन्तु उन्होंने महाराष्ट्री और शौरसेनीका उल्लेख नहीं किया। शायद इन दो श्रेणियोंकी प्राकृत भाषा उनके समयमें ग्रन्थनिवद्ध नहीं हुई होगी। चण्डने मूल प्राकृत कह कर जिस भाषाकी विस्तृत आलोचना की है, उसके साथ मागधी भाषाकी वहुत कुछ एकता है। इस हिसावसे चण्डका मूल वा आर्ष प्राकृत ही अर्द्धमागधीका पुरातनरूप समझा जाता है। किन्तु उनके समयमें भी अर्द्धमागधी, महाराष्ट्री और शौरसेनीका पृथक् नाम नहीं हुआ।

हिमालयसे कुमारिका और गङ्गासागरसे सिन्धु इस विस्तृत जनपदसे सम्राट् प्रियदर्शीके जो सव अनुशासन आविष्कृत हुए हैं उनमें हम लोग पालि वा प्राकृत भाषाका त्रिविधरूप पाते हैं:—पञ्जावी वा युक्तप्रदेशीय, उज्जयिनी वा मध्यप्रदेशीय और मागधी वा प्राच्यदेशीय। युक्तप्रदेशीय भाषामें सभी जगह 'र' व्यवहृत हुआ है और चण्डने 'अपभ्रंश' कह कर जिस भाषाका लक्षण वतलाया है, उसके साथ इसका मेल देखा जाता है। मध्यप्रदेशीय वा आवन्त्य भाषा ही चण्ड वर्णित मूल प्राकृत है। इसका

एक समय उज्जयिनी, गुजरात, महाराष्ट्र और कलिङ्ग अञ्चलमें प्रचार था। प्राच्यदेशीय भाषामें सभी जगह 'र' की जगह 'ल' है। खालसी, मीरट, लौरिया, सहसराम, बराबर, रामगढ़ और धौलीसे प्राप्त प्रियदर्शीको लिपिमें सभी जगह इसी प्रकार 'ल'-का प्रयोग देखा जाता है। यही चण्ड-वर्णित मागधी है।

स्वर-विधान।

पहले ही कहा जा चुका है, कि प्राकृत भाषामें ऋ, ॠ, ऌ, ॡ, ऐ, औ ये छः स्वर नहीं हैं।

ऋ की जगह रि अथवा स्थानविशेषमें अ इ उ ए ओ हुआ करता है। चण्ड २।५, वररुचि २।२७-३१ ) यथा—ऋणं = रिणं, घृतं, घतं, ऋषि = इसि, वृद्धः = वुड्ढो, वृन्तं = वेंटं, उत्कृष्टं = उक्कोसं।

ऐ की जगह ए, अइ और क्वचित् इ वा ई हुआ करता है। (चण्ड २।६ ७, वररुचि १।३५-३६) यथा—तैलं = तेलं, शैलं = सेलो, सैन्धवं = सेन्धवं, सिन्धवं, ऐश्वर्यं = अइसरियं, भैरवः = भइरवो ; धैर्यं = धीरं।

आ, ई, ऊ इन सब दीर्घ स्वरोंके बाद संयुक्ताक्षर रहनेसे दीर्घ स्वर ह्रस्व होता है, ( चण्ड २।३ ) यथा — कार्यं = कज्जं, तीक्ष्णं = तिक्खं, ऊर्द्धं = उड्ढं, उद्धं।

फिर ह्रस्व स्वरके बाद युक्त व्यञ्जन रहनेसे ह्रस्व स्वर दीर्घ होता है तथा एक व्यञ्जनका लोप होता है। चण्ड २।२ यथा—धनाढ्यः = धनड्ढो, देव इन्द्र वा देवेन्द्र = देविन्दो।

व्यञ्जन-विधान।

प्राकृत भाषामें मूर्द्धण्य ष वा तालव्य श नहीं होता। श और ष की जगह स होता है। ( वररुचि २।४३ ) यथा — निशा = निसा, षण्ढः = सण्ढो, कषाय = कसायं। इस प्रकार ट के स्थान पर ड और ड के स्थान पर ल होता है। (वररुचि २।२०-२३) यथा—नता, विटप = विडवो ; दाड़िमं = दालिमं।

प्राकृत भाषामें दन्त्य 'न' नहीं है। इस कारण सभी जगह 'ण' होता है। उधर पैशाची भाषामें 'ण' नहीं है। ( चण्ड ३।३८ )

शब्दके अन्त्यस्थल हलका लोप होता है। ( वररुचि ६।१२ ) यथा—यशस् = जसो, नभस = णहो, कर्मन् = कर्मो, यावत् = जाव।

स्त्रीलिङ्गमें शब्दके अन्त्यस्थ हलकी जगह आकार होता है। यथा—सरित् = सरिया, प्रतिपद = पड़िवा ; किंतु विद्युत्, शरद् और प्रावृट् शब्दकी जगह नहीं होता। इन तीन शब्दोंकी जगह यथाक्रम विज्जू, सरदो, पाउसो हुआ करता है। ( वररुचि ४।१-११ ) शब्दके आदिमें य-की जगह ज होता है। ( चण्ड ३।१५ ) यथा—यौवनं = जुव्वणं, सूर्यः = सुज्जो ; किन्तु युष्मद्के 'यकार'-की जगह तकार होता है। ( चण्ड ३।१७ ) यथा—युष्माभिः = तुम्हेहि। फिर यकारके मध्यमें रहनेसे पूर्वरूप रहता है। यथ —प्रयागजलं = पयागजलं।

क, ग, च, ज, त, द, प वर्गीय व, अन्त्यस्थ व, य इन सबका अकसर लोप हुआ करता है। ( वररुचि २।१ ) यथा—मुकुल = मउलो, सागर = साअरो, वचनं = वअणं, रजतं = रअदं, वितानं विआणं, गदा = गआ, विपुलं = विउलं, वायुना = वाउणा, जीवं = जीअं।

किन्तु कहीं कहीं श्रुतिमधुर होनेके लिये लोप नहीं होता। यथा—कुसुमं, पिअगमणं, ( अपजलं = ) अवजल, अतुलं, आदरो आगारो, ( अयशस् = ) अजसो

ख, थ, ध, और भ की जगह ह होता है ( वररुचि २।२७ ) यथा—मुखं = मुहं, मेघः = मेहो, गाथा = गाहा, राधा = राहा, सभा = सहा।

फिर स्थानविशेषमें लोप भी नहीं होता। यथा—प्रखलः = प्रखलो, प्रलंघन = प्रलंघणो, अधीरो, उपलब्धभाव = उपलब्धभावो। ( भामह २।२७ )। किन्तु शौरसेनी भाषाके त-को जगह द और थ-की जगह ध होता है। ( चण्ड ३।३९ टीका, वररुचि १२।३ ) र-का कभी कभी ल होता है। किन्तु मागधी और अपभ्रंशमें सभी जगह ऐसा ही हुआ करता है। यथा—हरिद्रा = हलिद्दा, चरणो = चलणो, युधिष्ठिर = जुहिट्ठिलो, अंगुरो = अंगुलि, किरात = किलादो, परिखा = फलिहा।

ण, म, ल, म और ह इन पांच वर्णोंका परिवर्त्तन नहीं होता है। ( वररुचि २।२४ ) यथा—दश = दह, एकादश = एगारह, द्वादश = वारह, त्रयोदश = तेरह।

फिर कहीं पर श की जगह ह और स दोनों ही होते हैं। यथा—दशवल = दहवलो, दसवलो।

प्राकृत भाषामें संयुक्तव्यञ्जनका यथेष्ट परिवर्त्तन देखा जाता है।

क, ग, ङ, त, द, प, ष, स इन आठ वर्णोंका किसी वर्णके साथ युक्त होनेसे लोप होता है। यथा—भक्त=भत्तं, सिक्थक=सित्थओ, स्निग्ध=सिनिद्धो, खड्ग=खग्गो, उत्पलं=उप्पलं, मुद्गर=मुग्गरो, सुप्त=सुत्तो, गोष्ठी=गोट्ठी, स्खलित=खलिअं। (वररुचि ३।१)

म, न और यकार यदि किसी वर्णके साथ अधोयुक्त हों, तो उनका लोप होता है। यथा—रश्मि=रस्सी, युग्मं=युग्गं, नग्न=णग्गो, सौम्य=सोम्मो। (वररुचि ३।२)

ल, व और रकारका किसी वर्णके साथ ऊपर वा नीचे युक्त होनेसे भी लोप होता है। (वररुचि ३।३)। यथा—उल्का=उक्का, वल्कलं=वक्कलं, लुब्धक=लोद्धओ, पक्व=पिक्कं, अर्क=अक्को, शक्र=सक्को।

किसी किसी जगह युक्तवर्णके मध्य फिर स्वरागम हुआ करता है। (वररुचि ३।६२) यथा, श्री=सिरी, ह्री=हिरी, क्रीत=किरीतो, क्लान्त=किलंतो, क्लेश=किलेसो।

संस्कृतका युक्तवर्ण प्राकृत भाषामें कैसा आकार धारण करता है, नीचे उसकी एक तालिका दी गई है:—

प्राकृत संस्कृत

क्क=त्क, प्क, क्त, क्य, क्र, क, क्ल, ल्क, क्व।

क्ख=त्ख प्ख, ख्य, क्ष, ष्क, स्क, स्थ, ख्ख, :ख।

ग्ग=द्ग, ड्ग, ग्न, ग्य, ग्र, र्ग, ल्ग।

ग्घ=द्घ, ड्घ, घ्न, घ्र, र्घ।

ङ्ख=ड्क्ष

च्च=च्य, त्य, च्र, र्च।

च्छ=थ्य, र्छ, छ्र, क्ष, त्क्ष, त्क्ष, त्स, त्स्य, प्स, श्च।

ज्ज=ब्ज, ज्ञ, ज्र, र्ज, ज्व, ध, र्य, द्य।

ज्झ=ध्य, ह्य।

ञ्ज=ञ, न्य, ण्य, ज्ञ।

ट्ट=र्त, त्त।

ट्ठ=ष्ट, ष्ठ, स्त, स्थ।

ड्ड=र्त, र्द।

ड्ढ=ध्य, र्ध।

ण्ट, ण्ड=न्त, न्द।

ण्ण=म्न, ज्ञ, ण्न, न्न, ण्य, न्य, र्ण, ण्व, न्व।

ण्ह=क्ष्ण, श्न, ष्ण, स्न, ह्ण, ह्न।

त्त=क्त, प्त, त्न, त्म, त्र, त्व, र्त।

त्थ=क्थ, प्थ, त्र, थ, स्त, ष्ह स्थ।

द्द=ब्द, व्द, द्य, द्र, र्द, द्व।

द्ध=ग्ध, ब्ध, र्ध, ध्व।

न्द=न्त। (शौरसेनीमें)

न्ध=ह्न।

प्प=क्प, त्प, प्य, प्र, र्प, ल्प, प्ल, क्न, त्न।

प्फ=क्फ, त्फ, ष्क, स्फ, :फ, ष्प, स्प।

ब्ब=ब्व, ड्प, द्व, र्व, व्र।

ब्भ=ग्भ, ड्भ, द्भ, भ्य, भ्र, र्भ, ह्व।

म्ब=म्र।

म्म=ड्म, ष्म, न्म, म्य, र्म, ल्म, म्ल।

म्ह=ष्म, ह्म, स्म, ह्म।

य्य=र्य, र्ज।

र=र्य।

रि=य (क्वचित् पैशाचीमें), ह्र (क्वचित्)।

रिस, रिह=र्श, र्ष, र्ह।

ल्ल=ल्य, र्ल, ल्व, र्य।

ल्ह=ह्ल।

व्व=द्व, व्य, व्र, व।

स=र्श, श्र, श्व, स्व।

स्स=श्म, श्य, ष्म, स्य, श्र, र्श, श्व, ष, ष्व, स्र, स्व।

शब्दका रूप।

प्राकृत भाषामें द्विवचन और सम्प्रदान कारक नहीं होता। सम्प्रदानकी जगह षष्ठी विभक्ति होती है। अपादान शब्दके अन्तमें हिन्तो और सुन्तो विभक्ति आती है।

प्राकृत भाषामें प्रधानतः ५ प्रकारके शब्दोंका रूप देखा जाता है—१ला कितने अ वा आकारान्त, २रा कितने ह्रस्व इ वा दीर्घ ईकारान्त, ३रा कितने उ वा उकारान्त, ४था जो पहले ऋकारान्त था, ऐसे कितने शब्द और ५ वां पहले जो व्यञ्जनान्त था, ऐसे कितने शब्द। शेषोक्त दो रूपोंमें ऋ की जगह प्रायः इ उ अथवा अर् वा आर होता है। सम्बन्ध पदमें भी इसी प्रकार होता है मातृ शब्दकी जगह माआ तथा आकारान्त स्त्रीलिङ्गकी तरह शब्दरूप होता है। व्यञ्जनान्त शब्दका शेष वर्ण लोप तथा प्रथम ३ प्रकारमेंसे किसी एककी तरह रूप होता

है। यथा—सरसकी जगह सर ( पुंलिङ्गवद्रूप ), अशिस्-की जगह आसिसा ( स्त्रीलिङ्गरूप )। परन्तु हलन्त प्राकृतका रूप साधारण संस्कृतवत् होता है। यथा—भवदा ( भवत् शब्दकी तृतीया ), आउसा = आयुषा (आयुस् शब्दकी ३या)।

नीचे अकारान्त और आकारान्त शब्दका रूप दिखलाया गया है :—

पुलिङ्ग सर = सरस् क्लीवलिङ्ग वण = वनं

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १मा। | सरो ( वणं ) | सरा। ( वणाइं, वणाणि ) |
| २या। | सरं | सरे, सरा। |
| ३या। | सरेण | सरेहिं, सरेहि। |
| ५मी। | सरादो, सराहु, सराहि, सरा। | सराहितो, सरेहितो सरासुंतो, सरेसुंतो |
| ६ष्ठी। | सरस्स। | सराणं, सराण। |
| ७मी। | सरे, सरस्मि। | सरेसु, सरेसुं। |
| सम्बो०। | सर ( वण ) | सरा। (वणाइं, वणाइ) |

स्त्रीलिङ्ग माआ = मातृ।

| | एकवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|
| १मा। | माआ | माआओ, माआउ, माआ। |
| २या। | माअं | माआओ, माआउ। |
| ५मी। | माआदो,-दु-हि। | माआहिंतो, माआसुंतो। |
| ३या। ६ष्ठी। ७मी। | माआइ, माआए। | माआणं, माआण माआसु, माआसुं। |
| सम्बो०। | माए | माआओ, माआउ। |

स्त्रीलिङ्ग णई = नदी।

| | | |
|---|---|---|
| १मा। | णई | णईओ, णईउ। |
| २या। | णईं | णईओ, णईउ। |
| ५मी। | णईदो, दु-हि | णईहिंतो, णईसुंतो। |
| ३या। ६ष्ठी। ७मी। | णईअ, णईआ णईइ, णईए | णईहिं, णईहि। णईणं, णईण। णईसु, णईसुं। |
| सम्बो०। | णई | णईओ, णईउ। |

सर्वनाम।

प्राकृत भाषामें सर्वनाम शब्दका कुछ विशेषत्व है। जैसे, किम् यद् तद्की जगह यथाक्रम 'क' 'ज' और 'त'; एतद्की जगह 'एद' वा 'ए'; इदम्की जगह 'इम', अदस्-की जगह 'अमु' कभी कभी 'अह' भी होता है। फिर किम्, यद् और तद्की जगह स्थलविशेषमें 'कि' 'जि' 'ति' ऐसा देखा जाता है।

त = तद् ( पुंलिङ्ग )

| | एकवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|
| १मा। | तो | (क्लीवलिङ्गमें तं ते) ( स्त्री० ताइ, ताइं ) |
| २या। | तं | ते। |
| ३या। | तेण, तिणो | तेहिं। |
| ५मी। | तत्तो, तत्तु, तदो, तदु। | ताहिंतो, तासुंतो। |
| ६ष्ठी। | तस्स, तास, से | ताणं ताण, तेसिं। |
| ७मी। | तस्सिं-स्सि, तस्सिं-तस्मि तहिं, तत्थ। | तेसु, तेसुं। |

स्त्रीलिङ्ग।

| | एकवचन। | बहुवचन। |
|---|---|---|
| १मा। | ता। | ताओ ताउ। |
| २या। | तं। | तीओ, तीउ। |
| ५मी। | तादो, तादु। | ताहिंतो, तीहिंतो, सुंतो। |
| ३या। | तिणा | ताए, ताइ, ताहिं, तीहिं। तीए, तीइ, तासा |
| ६ष्ठी। | तस्सा, तासे,से तिस्सा, तीसे | तेसिं, तासि, ताणं। जीणं, तीण, तीसिं। तीअ, तीआ |
| ७मी। | ताहे, तइआ | तासु, तासुं, तीसु, तीसुं। |

क्रियापद।

प्राकृतशब्दके क्रियापदमें भी द्विवचन नहीं होता। इस धातुका रूप दिया जाता है।

वर्त्तमान काल।

| | एकवचन। | बहुवचन। |
|---|---|---|
| प्रथम। | हसदि, हसइ। | हसंति। |
| मध्यम। | हससि। | हसह, हसधं-ध, हसित्था, हसत्थ। |
| उत्तम। | हसामि, हसमि, हसमूहि। | हसामो,-मु,-म, हसिमो-मु-म, हसम-हसमह। |

अनुज्ञा।

| | | |
|---|---|---|
| १म। | हसदु, हसउ। | हसंतु। |

मध्यम। हससु, हसाहि, हसस्स। हसह, हसध, धं।
उत्तम। हसमु। हसामो-म, हसमो-म, हसमृह।
पदान्तमें 'अ' की जगह 'ए'के इच्छानुसार व्यवहार होते देखा जाता है। यथा—हसेमि, हसेदु।

भविष्यत्कालमें प्राकृतके कई रूप होते हैं। यथा—
एकवचन—१स्सं, स्सामि। २ स्ससि। ३ स्सदि।
बहुवचन—१ स्सामो। २ स्सध, स्सह। ३ ससंति।

फिर स्थानविशेषमें इकारका आगम भी देखा जाता है। यथा—हसिस्सम्, कहीं भविष्यत्कालमें 'स्स'-की जगह 'च्छ' होता है। जैसे, श्रु धातुसे सोच्छम् वा सोच्छिस्सम्, वच धातुसे वोच्छम् वा वोच्छिस्सम्। फिर कहीं स्सकी जगह हि होते देखा जाता है। यथा—हसिहिमि।

प्राकृतमें कर्मवाच्यमें कर्तृवाच्यकी विभक्ति व्यवहृत होती है। (संस्कृत 'य'-की जगह ईअ वा ईज्ज आदेश होता है) यथा—पठ्यते=पढ़ीअइ, पड़िज्जइ। कहीं कहीं य का लोप नहीं होने पर भी वह पूर्ववर्त्ती हलका रूप धारण करता है। यथा—गम्यते=गम्मइ, गमिज्जइ। णिच् प्रत्ययका संस्कृतमें अय-की जगह ए होता है। यथा,—कारयति=कारेइ, हासयति=हासेइ।

फिर णिचमें 'आवे' ऐसा आदेश भी हुआ करता है। यथा—करावेइ, हसावेइ। (वररुचि ७।२७)

हलके बाद तुम् और स्वरके बाद दुम् होनेसे वह पूर्व-वर्णके साथ युक्त होता है। यथा—वच्-तुम् वक्तुं=वत्तुम्। णि—दुम=णेदुम् (संस्कृत नेतुं)।

त्वा-की जगह तूण वा ऊण होता है। यथा—कृत्वा=काऊण। प्राकृत गद्यमें कहीं त्वा-की जगह दुअ भी होता है। यथा—गदुअ=गत्वा। वर्त्तमानमें शतृ और शानच्की जगह अन्त वा एन्त और माण आदेश होता है। यथा पढ़न्त, पढ़ेन्त, पढ़माण। स्त्रीलिङ्गमें शतृ शानच्के बाद ई और आकार आदेश होता है। यथा—हसई, हसंती, हसमाणा।

कर्मवाच्यके अतीतकालमें प्रायः संस्कृत रूप ही रहता है, परन्तु प्राकृतके नियममें वर्णप्रत्यय होता है। यथा—श्रुत=सुइ, सुअ।

कर्मवाच्यके भविष्यत्कालमें 'य' पूर्वहलका रूप धारण करता है और अनीयकी जगह अणीय वा अणिज्ज होता है।

अव्यय।

प्राकृतका अव्यय-विधान भी बहुत कुछ संस्कृत-सा है। विशेषता इतनी ही है, कि 'इति'-की जगह त्ति होता है। यह यदि पूर्व शब्दके साथ युक्त हो, तो पूर्व-वर्णका आ, ई और ऊकार ह्रस्व होता है। खलुकी जगह ह्रस्व स्वर वा अनुस्वारके परवर्त्ती ए उकारके बाद क्खु और दीर्घस्वरके बाद खु होता है। इसी प्रकार अपि की जगह वि, इव की जगह विए वा व्व, एव की जगह ज्जेव्व वा जेव्व होते देखा जाता है।

जिस साधारण प्राकृतका विषय आलोचित हुआ, डाकृर होरणली साहबके मतानुसार ८वीं शताब्दी तक प्राकृतका यही रूप विद्यमान रहा। पीछे प्राकृत भाषाका बिलकुल परिवर्तन हो गया। आजकलकी प्रचलित भाषामें वहा परिवर्त्तन देखा जाता है।

बहुतों संस्कृत नाटकमें भी विभिन्न प्राकृत भाषाका प्रयोग देखा जाता है। जिस प्रकार बहुत समय हुए, संस्कृत भाषा मृत होने पर भी उसका पण्डितोंके निकट पूर्ववत् आदर होता आ रहा है, उसी प्रकार प्राचीन नाटक वा सेतुबन्धादि प्राचीन प्राकृतकाव्य-वर्णित प्राकृत भाषाका बहुत दिनोंका लोप होने पर भी संस्कृत अलङ्कार और छन्दोशास्त्रमें उसका प्रयोग आज भी देखा जाता है।

अभी संस्कृत नाटक लिखनेमें किसको किस प्रकार-की प्राकृत भाषाका व्यवहार करना होगा, इस संबन्धमें आलङ्कारिकोंने ऐसा निर्देश किया है,—

प्राकृतचन्द्रिकाकार कृष्णपण्डितने लिखा है,—'देवगण, राजगण, मन्त्रिगण और अमात्य तथा वणिकोंकी भाषा संस्कृत होगी। कोई कोई संस्कृतमें, कोई प्राकृतमें, कोई साधारण भाषामें और कोई व्यक्ति म्लेच्छ भाषामें बातचीत करेगा। यागयज्ञादिमें म्लेच्छ भाषाका और स्त्रियोंको प्राकृत भिन्न अन्य भाषाका व्यवहार नहीं करना चाहिये। कुलीन व्यक्तिको सङ्कीर्ण भाषाका और ज्ञानहीन व्यक्तिको संस्कृत भाषाका प्रयोग करना निषिद्ध है। किन्तु जो परिव्राजक, मुनि अथवा

ब्राह्मण हैं, वे संस्कृत भिन्न अन्य भाषाका व्यवहार न करें। प्रधान व्यक्तिको प्रायः संस्कृत भाषाका व्यवहार करना चाहिये। परन्तु उन लोगोंके मध्य भाषान्तरका व्यवहार भी कभी कभी देखा जाता है। बालक, स्त्री, वृद्ध, वैश्य और अप्सरागण इन्हें संस्कृतभाषाका प्रयोग करना बिलकुल मना है। पर हां, विचित्रताके लिये यदि बीच बीचमें संस्कृत भाषाका प्रयोग किया जाय, तो कोई असङ्गत नहीं है। उत्तम व्यक्ति यदि ऐश्वर्यादि द्वारा प्रमत्त अथवा दारिद्र्यसे उपहत हों, तो प्राकृत भाषाका उच्चारण करना उनके लिये दोषावह नहीं होगा। राजा वा ब्राह्मण ये क्रीड़ाके लिये प्राकृतभाषाका व्यवहार कर सकते हैं। भाषा-विषयमें स्वयं भरत इन सब विषयोंका उल्लेख कर गये हैं, अतः इन्हें निःसन्देह स्वीकार करना पड़ेगा।

इस भाषाके विषयमें भारद्वाजने कुछ और तरहसे कहा है,—उनके मतसे गाथामात्र ही महाराष्ट्रभाषामें निबन्ध होगी। तद्भिन्न अन्यान्य सभी भाषाका नाट्य सम्बन्धमें प्रयोग किया जा सकता है। जो बालक, स्त्री, वृद्ध, भिक्षुक, श्रावक अथवा कपटदण्डी तथा ग्रहाभिभूत, मत्त वा षण्डरूपी हैं, उन्हें प्राकृत भाषाका ही व्यवहार करना चाहिये। अलावा इसके नायिका वा सखियोंके लिये शौरसेनी, विदूषकादिके लिये प्राच्य, धूर्तोंके लिये अवन्तिका, राक्षसोंके लिये मागधी और अन्तःपुरवासी चेट, राजपुत और श्रेष्ठियोंके लिये अर्द्ध-मागधी भाषाका प्रयोग बतलाया है। शकार, दिव्यभावी योध और भारिश आदिके मध्य यथाक्रम शकारी, वाह्लिकी और शावरी भाषा ही प्रशस्त है। द्राविड़ादिकी द्राविड़ी, खनक और राक्षसोंकी औड्री तथा काव्याङ्गमें वैतालिकोंकी वेतालादि भाषा ही प्रसिद्ध है। किरात और वर्वर आदि जातियोंकी किसी प्रकारकी भाषा वा उसका लक्षण नहीं है।

साहित्यदर्पणमें लिखा है—'कृतात्मा उत्तम पुरुषोंके संस्कृतभाषाका और योषिदोंको शौरसेनीभाषाका प्रयोग करना चाहिये, किन्तु इन योषिदोंकी जो सब गाथा रहेगी, उसमें महाराष्ट्र-भाषा ही प्रयुक्त होगी। एतद्भिन्न जो राजाओंके अन्तःपुरचारी हैं उन्हें मागधीका तथा चेट, राजपुत और श्रेष्ठीको अर्द्धमागधी भाषाका व्यवहार करना होगा। विदूषक प्रभृतिके लिये प्राच्य, धूर्तोंके लिये अवन्तिका, योधनागरिकोंके लिये दाक्षिणात्य, शकार और शकोंके लिये शाकारी, दिव्योंके लिये वाह्लीकी, द्रविड़के लिये द्राविड़ी, आभीरोंके लिये आभीर, पुक्कसोंके लिये चाण्डाली और काष्ठ तथा पत्रादि द्वारा जो जीविका निर्वाह करते हैं, उनके लिये शावरीभाषा प्रशस्त है। इसी प्रकार अङ्गारकारोंके लिये पैशाची, उत्तम चेटियोंके लिये शौरसेनी तथा बालक, षण्ड, ग्रहविचारक, उन्मत्त वा आतुरोंके लिये शौरसेनी भाषा ही प्रसिद्ध है। परन्तु कभी कभी संस्कृतभाषा भी व्यवहृत होती है। ऐश्वर्यगर्वित, दारिद्र्ययुक्त और भिक्षु आदिकी भाषा प्राकृत तथा उत्तमपरिव्राजिका ब्रह्मचारिणीकी भाषा संस्कृत होगी। इसके अतिरिक्त देवी, मन्त्री, कन्या और वेश्या इन लोगोंके लिये भी संस्कृत भाषा बतलाई गई है। कार्यवशतः उत्तमादिकी भाषा विपर्यय की जा सकती है, किन्तु योषित्, सखी, बालक, वेश्या, धूर्त्त और अप्सरा वैचित्र्यकी भाषा संस्कृत ही होनी चाहिये।

प्राकृत वैयाकरण।

प्राकृतभाषाकी शिक्षा देनेके लिये बहुतसे पण्डितोंने प्राकृत व्याकरणकी रचना की है। इनमेंसे चण्ड, शाकल्य, भरत, कोहल, वररुचि और भामह ये सर्वापेक्षा प्रधान और प्राचीन हैं। मार्कण्डेय कवीन्द्रने अपने प्राकृतसर्वस्वमें इनका नामोल्लेख किया है। एतद्भिन्न प्राकृतसञ्जीवनीके रचयिता वसन्तराजका नाम भी वे उल्लेख कर गये हैं। अलावा इसके लङ्केश्वररचित प्राकृतकामधेनु वा प्राकृतलङ्केश्वर, समन्तभद्रकृत प्राकृतव्याकरण, हेमचन्द्रकृत प्राकृत शब्दानुशासन, त्रिविक्रमदेवकृत प्राकृतव्याकरणवृत्ति, उदयसौभाग्यगणिकृत प्राकृतप्रक्रिया वृत्ति नामक उसकी टीका, नरचन्द्रकृत प्राकृतप्रबोध नामक हेमप्राकृताध्यायटीका, क्रमदीश्वरकृत संक्षिप्तसार-प्राकृतपाद और नारायणकृत उसकी टीका, रामतर्कवागीशकृत प्राकृतकल्पतरु, प्राकृतकौमुदी, कृष्णपण्डितकृत प्राकृतचन्द्रिका, वामनाचार्यकरञ्ज कविसार्वभौमरचित प्राकृतचन्द्रिका, चण्डीचरशर्म-विरचित प्राकृतदीपिका नामक संक्षिप्तसारकी प्राकृतपादटीका, प्राकृत-

रहस्य वा षड्भाषावार्त्तिक, लक्ष्मीधरकी षड्भाषा-चन्द्रिका, कात्यायनकृत प्राकृतमञ्जरी, वसन्तराजरचित प्राकृतसञ्जीवनी, मार्कण्डेय कवीन्द्रका प्राकृतसर्वस्व, वाल्मीकि-रचित प्राकृतसूत्र, रघुनाथ-शर्म-विरचित प्राकृतानन्द, नरसिंह-रचित प्राकृतप्रदीपिका, चिन्नबोम्म भूपाल-रचित प्राकृतमणिदीपिका प्रभृति बहुतसे व्याकरण पाये गये हैं।

प्राचीनभाषामें एक समय अनेक काव्यग्रन्थ रचे गये थे। अभी जो सब प्राकृत काव्य पाये जाते हैं उनमें महाराज सातवाहन-रचित सप्तशती, राजा प्रवरसेन-रचित सेतुबन्ध और वाक्पति-रचित गौड़वधकाव्य विशेष उल्लेख योग्य हैं।

८ प्रलयविशेष। ९ पराशर मुनिके मतसे बुधग्रहकी सात प्रकारकी गतियोंमें पहली और उस समयकी गति जब वह स्वाती, भरणी और कृत्तिकामें रहता है। यह चालीस दिनकी होती है और इसमें आरोग्य, वृष्टि, धान्यकी वृद्धि तथा मंगल होता है।

प्राकृतइतिवृत्त (Natural History)—प्राकृति विषयक वृत्तान्त। पृथ्वी और तदुत्पन्न वस्तुओंका विवरण। जैसे जन्तुविद्या, धातुविद्या, उद्भिद्विद्या इत्यादि।

प्राकृतज्वर (सं० पु०) प्राकृतः प्रकृतिसम्बन्धी ज्वरः। वैद्यकके अनुसार वह ज्वर जो वर्षा, शरद या हेमन्त ऋतुमें ऋतुके प्रभावसे होता है। कहते हैं, कि वर्षा, शरद और हेमन्त ऋतुओंमें क्रमशः वात, पित्त और कफकी प्रधानता होती है और उसी समय मनुष्य पर वातादिकी प्रधानतासे ऐसा ज्वर आक्रमण करता है।

प्राकृतत्व (सं० क्ली०) प्राकृतस्य भावः त्व। प्राकृतका भाव या धर्म।

प्राकृतदोष (सं० पु०) प्राकृतो दोषः। वर्षा, शरत् और वसन्त ऋतुमें यथाक्रम कुपित वात, पित्त और कफ-प्रकृतिसम्पन्न वातादि दोष। वर्षा और शिशिरकालमें वायुका कोप, ग्रीष्म और शरत्कालमें पित्तका प्रकोप, हेमन्त और वसन्तकालमें कफ प्रकोप, ये सब प्राकृत दोष हैं। (चरक सूत्रस्थान १० अ०)

प्राकृततत्त्वविवेक (Natural Theology) वह शास्त्र जिसके द्वारा सृष्ट पदार्थदर्शनजनित तत्त्वज्ञान उत्पन्न हो।



प्राकृततन्त्र (Democracy) प्रजातन्त्र, प्रजाके हस्तगत राज्यशासन।

प्राकृतमानुष (सं० पु०) प्राकृतः सामान्यः मानुषः। सामान्य मनुष्य।

प्राकृतमित्र (सं० क्ली०) प्राकृतं स्वाभाविकं मित्रं। स्वभाव-सिद्ध मित्र, जिसके साथ स्वाभाविक मित्रता हो।

"सखा गरीयान् शत्रुश्च कृत्रिमस्तौ हि कार्यतः।
स्यातामभित्रौ मित्रे च सहजप्राकृतावपि।"

(माघ २।३६)

प्राकृत मित्र भी व्यवहार द्वारा प्राकृत शत्रु के जैसा होता है।

प्राकृतशत्रु (सं० पु०) प्राकृतः स्वाभाविकः शत्रुः। १ स्वाभाविक शत्रु। २ स्वदेशाव्यवहित देशावस्थित राजादि, विषयानन्तरवर्त्ती नृप।

प्राकृतसमाज (House of Commons)—इङ्गलैण्डदेशके राजकीय सभासंक्रान्त साधारण लोकका समाज।

प्राकृतिक (सं० त्रि०) प्रकृति ठञ्। १ प्रकृतिविकार। २ जो प्रकृतिसे उत्पन्न हुआ हो। ३ प्रकृति-सम्बन्धी, प्रकृतिका। ४ स्वाभाविक, सहज। ५ साधारण, मामूली। ६ भौतिक। ७ सांसारिक, लौकिक। ८ नीच। (पु०) प्राकृतप्रलय।

प्राकृतिक इतिवृत्त (Natural History)—वह शास्त्र जिससे सृष्टपदार्थके स्वरूप और अवस्थाका ज्ञान हो।

प्राकृतिककार्य (सं० क्ली०) सृष्टपदार्थ, वह पदार्थ जो केवल इन्द्रियके ग्राह्य हो। जैसे, आलोक, शब्द और ताप प्रभृति।

प्राकृतिकभूगोल (सं० पु०) भूगोलविद्याका वह अङ्ग जिसमें भौगोलिक तत्त्वोंका तुलनात्मक दृष्टिसे विचार होता है। भूगर्भ शास्त्र और इसमें प्रभेद इतना ही है कि, भूगर्भ शास्त्र पृथ्वीकी बनावटके प्राचीन इतिहाससे सम्बन्ध रखता है और इस शास्त्रमें उसकी वर्त्तमान स्थिति तथा भिन्न भिन्न प्राकृतिक अवस्थाओंका वर्णन होता है। इस विद्यामें यह बतलाया जाता है, कि पर्वत, समुद्र, नदियां, द्वीप और महाद्वीप आदि किस प्रकार बनते हैं। पहाड़ोंकी ऊंचाई और समुद्रोंकी गहराई कितनी है। समुद्रमें ज्वारभाटा किस प्रकार आता है

और नदियों तथा झीलों आदिकी सृष्टि किस प्रकार होती है, इत्यादि।

प्राकृतिक विज्ञान (Natural Science)—वह शास्त्र जिससे प्राकृतिक कार्य विषयक ज्ञान लाभ हो।

प्राक् (सं० त्रि०) १ पहलेका, अगला। (पु०) २ पूर्व, पूरव।

प्राक्कर्म (सं० क्ली०) प्राक्तन-कर्म। १ पूर्वकर्म। २ अदृष्ट, भाग्य।

प्राक्कल्प (सं० पु०) पुराकल्प, पूर्वकल्प।

प्राक्कूल (सं० त्रि०) प्रागग्रदर्भ, वह कुश जिसका अगला भाग पूर्व ओर किया गया हो।

प्राक्केवल (सं० त्रि०) जो पहलेसे ही भिन्नरूपमें प्रकट रहा हो।

प्राक्चरणा (सं० स्त्री०) १ जननेन्द्रिय, योनि, भग। २ योनिका एक रोग।

प्राक्चिर (सं० अव्य०) विलम्ब होनेके पहले, यथाकालमें।

प्राक्छाय (सं० क्ली० प्राक् पूर्ववर्त्तिनी छाया यत्र दिने। पूर्वदिक्वर्त्ती छायायुक्त काल, जिस समय छाया पूर्व ओर पड़ती हो, अपराह्णकाल।

प्राक्तन (सं० पु०) १ वह कर्म जो पहले किया जा चुका हो और आगे जिसका शुभ और अशुभ फल भोगना पड़े। भाग्य देखो। २ प्राचीन, पुराना।

प्राक्तनय (सं० पु०) पूर्वशिष्य।

प्राक्पद (सं० पु०) प्राक्रूपः पदः कर्मधा०। पूर्ववर्त्ती पद।

प्राक्पुष्पा (सं० स्त्री०) प्राक् पुष्पं यस्याः अजादित्वात् टाप्। प्राक्वर्त्ति-पुष्पान्वित लता।

प्राक्फल (सं० पु०) प्राक् फलं यस्य। पनस, कटहर। इसमें विना फूलके ही फल लगते हैं, इसीसे इसका प्राक्फल नाम पड़ा है।

प्राक्फल्गुनी (सं० स्त्री०) प्राची फल्गुनी, पूर्व फल्गुनी-नक्षत्र।

प्राक्फल्गुनीभव (सं० पु०) प्राक् फल्गुन्यां भव उत्पत्तिर्यस्य। १ बृहस्पति। (त्रि०) २ पूर्वफल्गुनी नक्षत्रमें जातमात्र, जो पूर्वफल्गुनी नक्षत्रमें पैदा हुआ हो।

प्राक्फाल्गुन (सं० पु०) प्राक् फल्गुन्यां भवः अण्। बृहस्पति।

प्राक्फाल्गुनी (सं० स्त्री०) पूर्व फाल्गुनी नक्षत्र।

प्राक्फाल्गुनेय (सं० पु०) प्राक् फल्गुन्यां भव इति प्राक् फल्गुन-ठञ्। बृहस्पति।

प्राक्शिरस् (सं० त्रि०) प्राक् शिरा यस्य। पूर्वकी ओर या अग्रभागमें मस्तकयुक्त।

प्राक्शिरस्क (सं० त्रि०) प्राक्शिरस्।

प्राक्शृङ्गवत् (सं० पु०) ऋषिभेद।

प्राक्सन्ध्या (सं० स्त्री०) प्राचीसन्ध्या कर्मधा०। पूर्वसन्ध्या, सूर्योदयके समयका सन्धिकाल, सवेरा।

प्राक्सवन (सं० क्ली०) प्राक्कालिकं सवनं यज्ञिय प्रथम सवन।

प्राक्सी (अं० स्त्री०) १ वह लेख जिसके द्वारा किसी संस्थाका कोई सदस्य किसी दूसरे सदस्य आदिको अपना प्रतिनिधि नियत करके उसे अपनी ओरसे उपस्थित हो कर सम्मति प्रदान करनेका अधिकार देता है, प्रतिनिधिका पत्र २ वह व्यक्ति जो किसी दूसरे व्यक्तिके स्थान पर उसका कर्त्तव्य पालन करे, प्रतिनिधि।

प्राक्सौमिक (सं० पु०) सोमात् सोमयागात् प्राक् अव्ययीभावः, प्राक्सोमं तत्र भवः ठञ्, उत्तरपदवृद्धिः। १ सोमयागके पहले कर्त्तव्य अग्निहोत्र, वह कर्त्तव्य जो यजमानको सोमयागके पूर्व कर लेना चाहिये। जैसे, अग्निहोत्र, दर्शपौर्णमास, पशुयाग। २ यज्ञ।

प्राक्स्रोतस् (सं० स्त्री०) प्राक् वहिः स्रोतोऽस्याः। नदी, दरया।

प्राखर्य (सं० क्ली०) प्रखरस्य, भावः प्रखर-ष्यञ्। प्रखरत्व, तीक्ष्णता, तेजी।

प्रागग्र (सं० त्रि०) प्राक् अग्रं यस्य। पूर्वाभिमुख, पूर्वकी ओर।

प्रागद्य (सं० त्रि०) प्रगदिनोऽदूरदेशादि चतुरर्थ्यादित्वात् ञ्य। प्रगदीके समीप।

प्रागभाव (सं० पु०) प्राग्वर्त्ती अभावः। अभावविशेष। अभाव तीन प्रकारका है, प्रागभाव, ध्वंसाभाव और अत्यन्ताभाव। जो अभाव अपना प्रतियोगी उत्पन्न करता है, उसका नाम प्रागभाव है। जिसका अभाव है, उसे उसका प्रतियोगी कहते हैं। जैसे, इस बीजसे वृक्ष उत्पन्न होगा। अभी वृक्ष नहीं है, भविष्यत्में होगा।

अर्थात् अभी वृक्षका अभाव है, पीछे वृक्ष होगा। यह अभाव प्रतियोगीको उत्पन्न कर नष्ट हो जाता है अर्थात् बीजसे वृक्ष हो जाने पर फिर प्रागभाव नहीं रहता। जिस वस्तुसे जो जो वस्तु उत्पन्न हो सकती है उसमें उसका प्रागभाव है। वृक्षको खड़ा कर बीज नष्ट हो जाता है। इस प्रकार वस्तुके उत्पन्न होनेसे प्रागभाव स्वयं जाता रहता है। प्रागभावके नाश है, उत्पत्ति नहीं।

प्रागल्भ्य (सं० क्ली०) प्रगल्भस्य भावः ष्यञ्। १ प्रगल्भता, धीरता। २ स्त्रियोंका अयत्नज भावविशेष। स्त्रियोंके चेष्टा नहीं करने पर भी प्रगल्भता उनका स्वाभाविक गुण है। ३ साहस। ४ निर्भयता। ५ घमंड। ६ चतुरता। ७ प्रधानता, प्रबलता।

प्रागल्भ्यवत् (सं० त्रि०) प्रागल्भ्य-अस्त्यर्थे मतुप् मस्य व। १ प्रागल्भ्ययुक्त, प्रगल्भताविशिष्ट। २ विश्वासी। ३ वृथावाक्ययुक्त।

प्रागवस्था (सं० स्त्री०) प्राची अवस्था कर्मधा०। पूर्वावस्था।

प्रागहि (सं० पु०) शाखाप्रवर्त्तक आचार्यभेद।

प्रागाथ (सं० त्रि०) १ प्रगाथ सम्बन्धीय। (पु०) २ कलि, भर्ग और हर्यतका पुं अपत्य।

प्रागाथिक (सं० त्रि०) प्रगाथ वा ऋग्वेदका अष्टममण्डल-सम्बन्धीय।

प्रागायत (सं० त्रि०) पूर्वकी ओर आयत या विस्तृत।

प्रागार (सं० पु० क्ली०) प्रासादगृह।

प्रागाह्निक (सं० त्रि०) पौर्वाह्णिक, पूर्वाह्णभव।

प्रागुक्ति (सं० स्त्री०) प्राची उक्तिः कर्मधा०। पूर्वोक्ति, पूर्वका कथन।

प्रागुत्तरा (सं० स्त्री०) प्राची उत्तरा दिक्। पूर्वोत्तर दिक्, पूर्व और उत्तरके बीचकी दिशा, ईशान कोण।

प्रागुदीची (सं० स्त्री०) प्राची उदीची दिगिति कर्मधा०। पूर्वोत्तर दिक्, ईशान कोण।

प्राग्गमनवत् (सं० त्रि०) प्राक्गमन-मतुप्-मस्य व। प्राक्गमनयुक्त, पूर्वगामी।

प्राग्गामिन् (सं० त्रि०) पूर्वगामी, अग्रगामी।

प्राग्ग्रीव (सं० त्रि०) पूर्वकी ओर ग्रीवा न्यस्त, पूर्वकी ओर सिर किया हुआ।

प्राग्जन्म (सं० क्ली०) पूर्वजन्म।

प्राग्जाति (सं० स्त्री०) पूर्वजाति।

प्राग्ज्योतिष (सं० पु०, प्राक् ज्योतिषं नक्षत्रं यत्र। कामरूप देश, कामाख्या प्रदेश।

"अत्रैव हि स्थितो ब्रह्मा प्राङ्नक्षत्रं ससर्ज च।
ततः प्राग्ज्योतिषाख्येयं पुरी शक्रपुरीसमा॥"
(कालिकापु० ३७)

"भगवान् नरकासुरसे कहते हैं—हे पुत्र! जिस स्थानमें करतोया नामकी गङ्गा नदी सर्वदा प्रवाहित हो रही है और जहां ललितकान्ता देवी विराजती हैं, वहां तक तुम्हारी पुरी होगी। इसी स्थान पर जगत्प्रसविनी योगनिद्रा महामाया देवी कामाख्यारूप धारण कर सर्वदा विराजती हैं। इसी स्थान पर स्वयं महादेव, ब्रह्मा और मैं रहता हूं। चन्द्र सूर्य भी यहां ही रहते हैं। यह स्थान रहस्यमय है। अतः क्रीड़ार्थ सभी देवता यहां आते हैं। यहां सर्वतोभद्रा नामकी लक्ष्मी विद्यमान हैं। पहले इस नगरमें ब्रह्माने एक नक्षत्र रखा था। इसीसे इन्द्रपुरीके समान इस पुरीका नाम प्राग्ज्योतिप पड़ा है। तुम विवाह करके अमात्योंके साथ यहां राज्य करो, मैंने तुम्हारा अभिषेक किया। (कालिकापु० ३७ अ०) कामरूप देखो।

यद्यपि सूत्रग्रन्थ और संहिताओंमें इस राज्यका उल्लेख नहीं आया है, तो भी रामायण, महाभारत, पुराण और तन्त्रके ग्रन्थोंमें इसका वर्णन देखनेमें आता है। मनु संहितामें प्राग्ज्योतिपका नाम नहीं लिखा है, किन्तु वहां भी किरातनिषेवित एक प्राच्य राज्यका उल्लेख है। महाभारतमें प्राग्ज्योतिपको किरातोंकी निवासभूमि लिखा है। अतएव ऐसा मालूम होता है, कि मनुका किरातनिषेवित राज्य और महाभारतका प्राग्ज्योतिष दोनों एक ही हैं। किन्तु मनुने प्राग्ज्योतिपका नामोल्लेख क्यों नहीं किया, इस प्रश्नका उत्तर देना इस समय कठिन है। मनुने किरात देशवासियोंको क्षत्रिय बतलाया है। परन्तु उनका उपनयन आदि संस्कार न होनेके कारण वे शूद्रवत् हो गये हैं।

रामायणमें लिखा है,—कुशके पुत्र अमूर्त्तरजस्ने पश्चिमस्थित 'प्राग्ज्योतिपपुर'-को बसाया। त्रेतायुगमें रावणने सीताको हर लिया था। उन्हें ढूंढ़नेके लिये

सेनापति सुग्रीवने वानरोंको चारों ओर भेजा था। सुषेण मारीच आदि वानरोंको पश्चिमकी ओर भेजते समय सुग्रीव कहते हैं—

"योजनानि चतुःषष्टिर्वराहो नाम पर्वतः।
सुवर्णशृङ्गः सुमहानगाधे वरुणालये॥
तत्र प्राग्ज्योतिषं नाम जातरूपमयं पुरम्।
तस्मिन् वसति दुष्टात्मा नरको नाम दानवः॥"

अगाध समुद्रसे ६४ योजन विस्तृत सुवर्णशिखर-विशिष्ट वराह नामक एक महापर्वत है। उस पर्वत पर सुवर्णनिर्मित प्राग्ज्योतिष नामकी एक पुरी अवस्थित है। उस पुरीमें नरक नामका एक दुरात्मा दानव रहता है। रामायणवर्णित वह प्राग्ज्योतिषपुरी इस समय कहां है, उसका कुछ चिह्न है वा नहीं आदि बातें बतलाना बहुत ही कठिन है। इस समय प्राग्ज्योतिष नामसे जो प्रदेश या नगर समझा जाता है, वह भारतका आसाम प्रदेश है। आसाम प्रदेशोंमें बड़े बड़े पर्वत तो हैं, पर उसके समुद्रमध्यमें होनेके प्रमाण नहीं मिलते। त्रेतायुगसे आज तक बहुत समय बीत गये, इसमें कितने नगर बने और कितने पुराने नगर नष्ट हुए, कितने जलमय प्रदेश स्थल और कितने स्थलमय प्रदेश जलमय हो गये। अतः सम्भव है, कि त्रेतायुगमें श्रीरामचन्द्रके अवतार ग्रहण करनेके समय प्राग्ज्योतिषका भारतभूमिसे सम्बन्ध न हो और वह समुद्रके बीचमें रहा हो। वही जलमय प्रदेश क्रमशः आज स्थलस्वरूपमें परिणत हो गया हो।

महाभारत (सभापर्व २३ अ०)-में लिखा है—युधिष्ठिरके राजसूय यज्ञके समय जब अर्जुन दिग्विजयको निकले, तब उनसे प्राग्ज्योतिषके राजा भगदत्तने किरात, चीन तथा सागरतीरस्थ अन्यान्य अनूपदेशवासियोंकी बड़ी सेना ले कर युद्ध किया था। कुरुक्षेत्रके युद्धमें भी भगदत्तने किरात, चीन आदि सेनाओं द्वारा दुर्योधनकी सहायता की थी। युधिष्ठिरके अश्वमेध यज्ञके समय भी प्राग्ज्योतिषाधिपति भगदत्तके पुत्र वज्रदत्तने युधिष्ठिरका यज्ञाश्व बांध रखा था। पुनः अर्जुनसे युद्धमें परास्त हो कर वह उनका करद राज्य हो गया। महाभारतमें सञ्जय-कथित जनपदोंमें प्राग्ज्योतिषका नाम नहीं है। वहां किरातदेशका उल्लेख हुआ है। मत्स्यपुराणमें प्राग्ज्योतिष प्राच्य जनपदोंमें लिखा गया है। वायुपुराण, ब्रह्माण्डपुराण, वामनपुराण और ब्रह्मपुराण आदि पुराणोंमें प्राग्ज्योतिषको भारतवर्षके पूर्वभागमें अवस्थित बतलाया है। विष्णुपुराणमें प्राग्ज्योतिषका नाम नहीं लिखा है। वहां उसके स्थानमें कामरूप राज्यका उल्लेख पाया जाता है। वहां भारतके नदनदियोंका नाम तथा स्थान निर्देश करते हुए महर्षि पराशर मैत्रेयसे कहते हैं, कि कामरूपनिवासी और दक्षिण देशनिवासी इन नदियोंका जल पीते हैं। इससे मालूम पड़ता है, कि प्राचीन कालमें पूर्वदेशी राज्योंमें कामरूप राज्य ही प्रसिद्ध था और पीछे वही प्राग्ज्योतिषके नामसे प्रसिद्ध हुआ।

वराहमिहिरके भारतीय विभागवर्णनमें कामरूपका नाम नहीं है। वहां प्राग्ज्योतिषका ही नाम लिखा गया है। परन्तु कालिदासके रघुवंशमें दोनोंका नाम पाया जाता है। यथा—

"चकम्पे तीर्ण लौहित्ये तस्मिन् प्राग्ज्योतिषेश्वरः।
तद्गजालानतां प्राप्तैः सह कालागुरुद्रुमैः॥
न प्रसेहे स रुद्धार्कमधारावर्षं दुर्दिनम्।
रथवर्त्म रजोऽप्यस्य कुत एव पताकिनीम्।
तमीशः कामरूपाणामत्याखण्डलविक्रमम्।
भेजे भिन्नकटैर्नागैरन्यानुपरुरोध यैः।
कामरूपेश्वरस्तस्य हेमपीठाधिदेवताम्।
रत्नपुष्पोपहारेण छायामानर्च पादयोः॥"

रघुके लौहित्यनदी पार करने पर सेनाके हाथियोंके बांधनेसे जिस प्रकार कृष्णागुरुवृक्ष कांपते थे, प्राग्ज्योतिषके राजा उसी प्रकार कांपने लगे। रघुके रथ घोड़े तथा हाथीसे जो धूल उड़ती थी उससे बिना मेघके भी आकाश आच्छन्न हो जाता था। रघुकी सेनाका आक्रमण तो दूर रहा, प्राग्ज्योषाधिपति उस धूलको भी नहीं सह सके। प्राग्ज्योतिषाधिपति जिन मदस्रावी मातङ्गोंसे दूसरों पर आक्रमण करते थे, वे ही मातङ्ग, उन्होंने इन्द्रसे भी अधिक बलशाली रघुको उपहारमें दिये। रघु सुवर्णपीठ पर बैठते थे, उनकी चरणप्रभासे वह पीठ शोभा पा रहा था, कामरूपेश्वरने आ कर रत्नरूपी पुष्पोपहारसे उनके चरणोंकी पूजा की।" इस वर्णनसे

मालूम पड़ता है, कि कामरूप राज्य कितने दिनोंसे वर्त्तमान है तथा वह कभी कामरूप नामसे और कभी प्राग्ज्योतिष नामसे प्रसिद्ध था। किन्तु कालिकापुराणके एक श्लोकसे विदित होता है, कि प्राग्ज्योतिष कामरूपका एक भाग था। कामरूप एक देश था और उसकी राजधानी प्राग्ज्योतिष थी। कामरूप नामके सम्बन्धमें कालिकापुराणमें लिखा है, कि महादेवकी कोपाग्निमें जल कर कामदेवने यहीं रूप प्राप्त किया था, तभीसे इस पीठका नाम 'कामरूप' हुआ। ब्रह्माने पहले यहां एक नक्षत्रकी सृष्टि की थी, इस कारण इसका नाम प्राग्ज्योतिष है। कामरूप और कोचविहारमें अन्यान्य विवरण देखो।

प्राग्ज्योतिषपुर (सं० पु०) प्राग्ज्योतिष देशकी राजधानी। इसे अभी गौहाटी कहते हैं। रामायणके अनुसार यह नगर कुशके पुत्र अमूर्त्तराज द्वारा बसाया गया था।

प्राग्दक्षिण (सं० त्रि०) पूर्वदक्षिण।

प्राग्दक्षिणा (सं० स्त्री०) वह दक्षिणा जो पहले दी जाय।

प्राग्दण्ड (सं० त्रि०) पूर्वकी ओर दण्डयुक्त।

प्राग्दिश (सं० स्त्री०) पूर्वदिक्, पूर्व दिशा।

प्राग्दिशीय (सं० त्रि०) पूर्वदिक्भव, पूर्व ओर होनेवाला।

प्राग्देश (सं० पु०) पूर्वदेश, पूर्वाञ्चल।

प्राग्द्वार (सं० स्त्री०) पूर्वदिक्स्थ द्वार, पूरब ओरका दरवाजा।

प्राग्बोधि (सं० क्ली०) पर्वतभेद, एक पर्वतका नाम।

प्राग्भक्त (सं० क्ली०) सुश्रुतोक्त अन्नभक्षणके प्राक्कालरूप औषध-सेवन-कालभेद, दवा खानेके लिये भोजन करनेसे पहलेका समय। सुश्रुतमें औषध सेवनके दश काल बतलाये गये हैं। यथा—निर्भक्त, प्राग्भक्त, अधोभक्त और मध्यभक्त प्रभृति। इनमेंसे खानेके पहले औषध सेवन करनेका नाम प्राग्भक्त है। इस प्रकार औषधका सेवन करनेसे वह कैके रास्ते बाहर नहीं निकलता, खाया हुआ अन्न बहुत अच्छी तरह पचाता और बल बढ़ाता है। वृद्ध, शिशु, भीरु और स्त्रीके लिये ऐसे ही समय दवा खानेका विधान है।

प्राग्भरा (सं० स्त्री०) जैन मतानुसार सिद्धशिलाका एक नाम।

प्राग्भार (सं० पु०) प्रकृष्टो भारो यत्र। १ पर्वताग्रभाग। २ उत्कर्ष। ३ परभाग।

प्राग्रसर (सं० त्रि०) १ अग्रग, पहला। २ श्रेष्ठ।

प्राग्रहर (सं० त्रि०) प्राग्रे प्रकृष्टाग्रे ह्रियतेऽसौ हृ-अप्। श्रेष्ठ, मुख्य।

प्राग्राट (सं० क्ली०) प्राग्रे अटतीति अट-अच्। अघनदधि, पतला दही।

प्राग्र्य (सं० त्रि०) प्रकर्षेणाग्रे भव इति प्राग्र-यत्। श्रेष्ठ, बड़ा।

प्राग्वंश (सं० पु०) प्राञ्चतीति प्र-अञ्च-किन् प्राक्वंशः सपत्नीकयजमानादि समूहोऽत्र। १ हविर्गृहसे पूर्वभागस्थित यजमानादिकी स्थितिके गृह, यज्ञशालामें वह घर जिसमें यजमानादि रहते हैं। २ विष्णु।

प्राग्वचन (सं० क्ली०) प्रागुक्तं वचनं। मन्वादि कर्तृक पूर्वोक्त वचन, महाभारतके अनुसार मन्वादि महर्षियोंके वचन।

प्राग्वत् (सं० अव्य०) पूर्वतुल्य वा कालतुल्य, पहलेके जैसा।

प्राग्वाट (सं० क्ली०) शिलालिपि-वर्णित एक विस्तृत जनपद, प्राचीनकालके एक नगरका नाम जो यमुना और गंगाके बीचमें था। भरतजी केकयसे अयोध्या आते समय इस नगरमेंसे हो कर आये थे। मेवाड़ देखो।

प्राग्वेश (सं० पु०) पूर्वदेश।

प्राघर्मसद्द (सं० त्रि०) प्रकर्षरूपसे दीप्तस्थानमें वर्त्तमान।

प्राघात (सं० पु०) प्रकृष्ट आघातोऽस्मिन्, वा प्राहन्यतेऽस्मिन्निति, प्र-आ-हन आधारे घञ्। विशेषरूपसे आघात, कड़ी चोट।

प्राघार (सं० पु०) प्राघरणमिति प्र-घृ-प्रस्रवणे घञ्, (उपसर्गस्य घञ्यमनुष्ये बहुलं। पा ६।३।१२२) इत्युपसर्गस्य दीर्घः। घृतादि क्षरण।

प्राघुण (सं० पु०) प्राघोणते भ्राम्यतीति प्र-आ-घुण-क। अतिथि, मेहमान।

प्राघुणिक (सं० पु०) प्राघुण-स्वार्थे-ठक्। अतिथि।

प्राघूर्णिक (सं० पु०) प्र-आ-घूर्ण-भावे घञ् प्राघूर्णो भ्रमणं तत्र साधु इति ठञ्। अतिथि, मेहमान।

प्राङ्क (सं० पु०) प्रहतः प्रकृष्टः वाङ्कमस्य प्रादि बहु०। १ पणववाद्य, छोटा नगाड़ा। २ प्रकृष्ट देहयुक्त।

प्राङ्गण ( सं० क्ली० ) प्रकृष्टमङ्गनमङ्गं यस्य । १ पणव-वाद्य, एक प्रकारका ढोल । प्रकर्षेण अङ्गनं गमनं यत्र णत्वं । २ गृहभूमि, आंगन । पर्याय—अजिर, चत्वर, अङ्गन ।

"प्रदोषसमये स्त्रीभिः पूज्यो जीमूतवाहनः ।
पुष्करिणीं विधायाथ प्राङ्गणे चतुरस्रिकाम् ॥"
( भविष्योत्तर )

शास्त्रानुसार प्राङ्गण सूर्यविद्ध होनेसे अशुभकर होता है । घरकी नींव इस प्रकार डालनी चाहिये जिससे वह पूर्व-पश्चिम आयत न हो कर उत्तर-दक्षिण आयत हो । पूर्व पश्चिम आयत होनेसे सूर्यविद्ध और दक्षिणोत्तर आयत होनेसे चन्द्रविद्ध होता है ; किन्तु वह चन्द्रविद्ध प्राङ्गण मनुष्यके लिये शुभकर माना गया है ।

प्राङ्न्याय (सं० पु०) प्राक् न्यायः । व्यवहारविषयमें उत्तर-भेद, व्यवहारशास्त्रके अनुसार अभियोगका एक प्रकारका उत्तर । इसके उपस्थित होने पर यह विवाद नहीं चल सकता । यह उत्तर उसी समय दिया जा सकता है जब कि उपस्थित विवादके सम्बन्धमें पहले ही न्यायालयमें निर्णय हो चुका हो ।

[प्राङ्मुख] ( सं० त्रि० ) प्राक् पूर्वदिक्स्थं मुखं यस्य । पूर्व-दिङ्मुख, जिसका मुंह पूर्व दिशाकी ओर हो । पूर्वकी ओर मुंह कर प्रातःसन्ध्यादि करनी होती है । धर्मशास्त्रमें लिखा है, कि जहां किसी दिशाका जिक्र नहीं किया गया है, वहां प्राङ्मुख जानना चाहिये ।

प्राच् ( सं० त्रि० ) प्र-अन्च क्विप् । पूर्वदेश, पूर्वकाल और पूर्वदिक् । ( अव्य० ) प्राचिससम्यर्थ असि तस्य लुक् । पूर्वकी ओर ।

प्राच (सं० पु०) प्र-आ-चल-भृतौ बाहुलकात् ड । १ प्रकर्षरूपसे रक्षक, वह जो अच्छी तरह रक्षा करता हो । २ प्रकृष्ट गमन ।

प्राचाजिह्व ( सं० त्रि० ) प्राक्-देशस्थित जिह्वास्थानीय ज्वाले ।

प्राचार ( सं० पु० ) कीटभेद ।

प्राचार्य ( सं० पु० ) १ आचार्य, गुरु, शिक्षक । २ विद्वान्, पण्डित ।

प्राचिका ( सं० स्त्री० ) प्राञ्चतीति प्र-अञ्च-कुन् टापि अत इत्वं । वनमक्षिका, डांसको जातिकी एक प्रकारकी जंगली मक्खी ।

प्राचिन्वत् ( सं० पु० ) राजभेद, एक राजाका नाम ।

प्राची ( सं० स्त्री० ) प्रथमं अञ्चति सूर्यं प्राप्नोतीति प्र-अञ्च-क्विन् ( उगितश्च । पा ४।१।६ ) इति ङीप् । १ पूर्वदिक्, पूर्वदिशा । २ वह दिशा जो देवताके या अपने आगेकी ओर हो । ३ जलआंवला । ( त्रि० ) ४ पूज्य, श्रेष्ठ ।

प्राचीन ( सं० त्रि० ) प्रागेवेति प्राक ( विभाषाऽञ्चेरदिक्स्त्रियां । पा ५।४।८ ) इति ख, खस्येनादेशः । १ पूर्वदिक्-देशकालभव, जो पूर्वदेश या कालमें उत्पन्न हुआ हो । २ पूर्व, पहले । ३ पूर्वकालीन, पुराना, पिछले जमानेका । ४ वृद्ध, बुड्ढा । ५ प्रागग्र, अग्रज । ६ प्रकृष्ट गन्ता, अपराङ्मुख । ( पु० ) ७ प्राचीर । पर्याय—आवेष्टक, वृति ।

प्राचीनकाव्यमिश्र ( सं० पु० ) वह दृश्यकाव्य जिसकी रचना प्राचीनकालमें हुई हो और जिसका अभिनय भी प्राचीनकालमें होता रहा हो । इसके पांच भेद हैं—१ नाट्य, २ नृत्य, ३ नृत्त, ४ ताण्डव और ५ लास्य ।

प्राचीनकूल ( सं० पु० ) एक प्राचीन ऋषिका नाम । इसका दूसरा नाम अपान्तरतम और प्राचीनगर्भ भी है ।

प्राचीनगर्भ ( सं० पु० ) एक प्राचीन ऋषिका नाम । इन्हें प्राचीनकुल और आपान्तरतम भी कहते हैं ।

प्राचीनगौड़ ( सं० पु० ) गौड़देशीय एक प्राचीन ग्रन्थकार । इन्होंने संवत्सरप्रदीपकी रचना की ।

प्राचीनग्रीव ( सं० त्रि० ) जिसका गला आगे या पूर्वकी ओर हो ।

प्राचीनता ( सं० स्त्री० ) प्राचीन होनेका भाव, पुरानापन ।

प्राचीनतिलक ( सं० पु० ) चन्द्रमा ।

प्राचीनत्व ( सं० पु० ) प्राचीन होनेका भाव, पुरानापन ।

प्राचीनपक्ष ( सं० त्रि० ) अग्रभागमें पक्षविशिष्ट ।

प्राचीनपनस (सं० पु०) प्राचीनः पनसः कर्मधा० । विल्व-वृक्ष, बेलका पेड़ ।

प्राचीनबर्हिस् ( सं० पु० ) १ इन्द्र । २ एक प्राचीन राजाका नाम । अग्निपुराणानुसार ये अग्निगोत्रीय राजा हविर्धानके पुत्र थे और प्रजापति कहलाते थे । प्रचेतागण इनके पुत्र थे ।

प्राचीनयोग (सं० पु०) प्राचीनो योगोऽस्य। ऋषिभेद, एक प्राचीन गोत्र-प्रवर्तक ऋषिका नाम।

प्राचीनयोगीपुत्र (सं० पु०) यजुःशाखास्य ऋषिभेद।

प्राचीनरश्मि (सं० त्रि०) देवताभिमुख, देवताकी ओर।

प्राचीनवंश (सं० त्रि०) प्राग्वंश, जिसका अवलम्बन-वंशदण्ड सामने या पूर्वकी ओर हो।

प्राचीनशाल (सं० पु०) १ पूर्वदिग्स्थ गृह, पूर्वदिशाका घर। २ पुरातन गृह, पुराना घर।

प्राचीना (सं० स्त्री०) प्राचीन-टाप्। १ वनतिक्तिका, अकवन आदि। २ रास्ना। ३ पाठा। ४ प्राक्भवा, वृद्धा।

प्राचीनाकरक (सं० पु०) मधुर जम्बीरवृक्ष।

प्राचीनामलक (सं० क्ली०) पानीयामलक, जलआँवला। इसका पर्याय वारिवद्र है। यह त्रिदोष और विषनाशक माना गया है।

प्राचीनावीत (सं० क्ली०) प्राचीनं प्रदक्षिणं आवीयते स्मेति आ-वी-गत्यादौ-क, वा प्राचीनं आवेतीति गत्यर्थेति-क। यज्ञोपवीत धारण करनेका एक प्रकार। इसमें वाम हस्त यज्ञोपवीतसे वाहर और यज्ञोपवीत दक्षिण स्कन्ध पर रहता है। इस प्रकारका यज्ञोपवीत पितृकार्यमें धारण किया जाता है। पर्याय—पितृसव्य, सव्य।

प्राचीनावीती (सं० पु०) प्राचीनावीतमस्त्यस्येति प्राचीना-वीत-इनि। प्राचीनावीतविशिष्ट, वह जो प्राचीनावीत यज्ञोपवीत धारण किये हों, सव्य।

प्राचीनोपवीत (सं० त्रि०) प्राचीनावीत देखो।

प्राचीपति (सं० पु०) प्राच्याः पूर्वस्या दिशः पतिः इन्द्र।

प्राचीवल (सं० पु०) १ काकतुंडी, कौआटोंटी। २ काकजंघा, चकसेनी। ३ गण्डदूर्वा।

प्राचीर (सं० क्ली०) प्राचीयते इति प्र-आ-चिण् चयने (शुसिचिमिनांदीर्घश्च। उण् २।२५) इति क्रन्, दीर्घश्च। नगर या किले आदिके चारों ओर उसकी रक्षाके उद्देश्यसे बनाई हुई दीवार, चहार-दीवारी, शहरपनाह, परकोटा।

बाहरी आदमी जिससे घरमें प्रवेश न कर सके इसके लिये सबोंको प्राचीर बनाना चाहिये। युक्तिकल्पतरुमें लिखा है—राजगण जो प्राचीर बनावेंगे, वह हाथीके अभेद्य और मनुष्यके अलङ्घनीय हो। राजाओंके प्राचीर राजदण्डकी तरह उन्नत होने चाहिये। प्राचीरमें चारों ओर गुप्त द्वार रखना अवश्य कर्त्तव्य है।

प्राचुर्य (सं० क्ली०) प्रचुरस्य भावः ष्यञ्। प्रचुरता, आधिक्य, बहुतायत।

प्राचेतस् (सं० पु०) प्रचेतसोऽपत्यमिति प्रचेतस्-अण्। १ वाल्मीकि मुनिका नाम। २ प्रचेतागण जो प्राचीनवर्हिके पुत्र थे और जिनकी संख्या दश थी। ३ विष्णु। ४ दक्ष। ५ वरुणके पुत्रका नाम। ६ प्रचेताके अपत्य या वंशज।

प्राचैस् (सं० अव्य०) प्र-आ-चि-बाहु, डैसी। प्राचीन, पुराना।

प्राच्य (सं० पु०) प्राचि भवः, प्राच् (द्युप्रागपागुदक् प्रतीचो यत्। पा ४।२।१०१) इति यत्। १ शरावती नदीके पूर्वका देश। (त्रि०) २ पूर्वदिक्भव, पूर्व देश या दिशामें उत्पन्न। मार्कण्डेयपुराणके मतसे अङ्गारक, मुदकर, अन्तर्गिरि, वहिर्गिरि, प्रवङ्ग, वङ्ग, मालद, मालवर्त्तिक, ब्रह्मोत्तर, प्रविजय, भार्गव, मल्लक, प्राग्ज्योतिष, भद्र, विदेह, ताम्रलिप्तक, मल्ल, मगध और गोनर्द ये सब प्राच्य-जनपद हैं। ३ पूर्वसम्बन्धी, पूर्वीय। ४ पूर्वकालका, पुराना।

प्राच्यक (सं० त्रि०) प्राच्य-स्वार्थे कन्। प्राच्य देखो।

प्राच्यकसेरु (सं० पु०) कुंकुम, केशर।

प्राच्यपदवृत्ति (सं० स्त्री०) वैदिक व्याकरणोक्त पदवृत्ति-भेद।

प्राच्यवाट (सं० क्ली०) प्राच्यो वाटो यस्य। प्राक्देशस्थ।

प्राच्यवृत्ति (सं० स्त्री०) वृत्तरत्नाकरोक्त छन्दोभेद, वैताली वृत्तिके एक भेदका नाम। इसके समपादोंमें चौथी और पांचवी मात्रा मिल कर गुरु हो जाती हैं।

प्राच्यसप्तसम (सं० त्रि०) सप्तसमाः प्रमाणमस्य मात्रच्, तस्य द्विगुत्वात् लुक्। प्राचीन सप्तसम।

प्राच्याध्वर्य्यु (सं० पु०) प्राच्य आध्वर्यु।

प्राच्यायन (सं० पु० स्त्री०) पूर्वके ऋषियोंके गोत्रमें उत्पन्न पुरुष।

प्राच्छ् (सं० त्रि०) पृच्छति प्रच्छ-क्विप् निपातनात् दीर्घश्च। (उण् २।५७) १ जिज्ञासक, पूछनेवाला। २ प्राड्विवाक, न्यायाधीश।

प्राजक (सं० पु०) प्राजयति प्रकर्षेण गमयति घोटकादी-

निति प्र-अज-णिच्-ण्वुल् । सारथि, रथ चलानेवाला ।

प्राजन ( सं० क्ली० ) प्रवीयतेऽनेनेति प्र-अज-ल्युट् । (वायौ । पा २।४।५७) इति पक्षे व्यभावः । तोदन, चाबुक, कोड़ा ।

प्राजहित ( सं० पु० ) गार्हपत्य अग्नि ।

प्राजापत ( सं० लि० ) प्रजापतेः धर्मं महिष्यादित्वादण् । प्रजापतिका धर्म ।

प्राजापत्य ( सं० क्ली० ) प्रजापतिर्देवतास्येति प्रजापति ( दित्यदित्यादित्यपत्युत्तरपदात् ण्यः । पा ४।१।८५ ) इति ण्य । १ द्वादशाहसाध्य व्रतविशेष, एक व्रतका नाम जो बारह दिनका होता है। इस व्रतके पहले तीन दिन तक सायंकाल २२ ग्रास, फिर तीन दिन तक प्रातःकाल २६ ग्रास, फिर तीन दिन तक आयाचित अन्न २४ ग्रास खा कर अन्तके दिन तीन दिन उपवास करना पड़ता है। अगम्यागमन, मद्य और गोमांस आदि खानेके प्रायश्चित्त-में यह व्रत किया जाता है । ( गरुड़पु० २२६ अ० )

२ रोहिणीनक्षत्र । ३ आठ प्रकारके विवाहोंमें चौथा । इसमें कन्याका पिता वर और कन्याको एकत्र कर उनसे यह प्रतिज्ञा कराता है, कि हम दोनों मिल कर गार्हस्थ्य-धर्मका पालन करेंगे। पीछे वह दोनोंकी पूजा करके वर-को अलङ्कारयुक्त कन्याका दान करता है। ऐसे विवाहको काम भी कहते हैं। विशेष विवरण विवाह शब्दमें देखो । ४ प्रजापतिके पुत्र । ५ प्रयाग । ६ जैनराजभेद । इसका पर्याय त्रिपृष्ठ है। ७ यज्ञ । (लि०) ८ प्रजापतिसम्बन्धी । ९ प्रजापतिसे उत्पन्न ।

प्राजापत्या ( सं० स्त्री० ) प्रजापतिर्देवतास्या प्रजापति-ण्य, स्त्रियां टाप् । १ एक इष्टिका नाम । यह प्रव्रज्याश्रम वा संन्यासाश्रम ग्रहणके समय की जाती है। इस यज्ञमें सर्वस्व दक्षिणामें दे दिया जाता है। इसके देवता प्रजा-पति हैं।

"प्राजापत्यां निरूप्येष्टिं सर्ववेदसदक्षिणाम् ।
आत्मन्यग्नीन् समारोप्य ब्राह्मणः प्रव्रजेत् गृहात् ॥"
( मनु ६।३८ )

प्राजापत्य याग समाप्त करके सर्वस्व दक्षिणामें दे दे। पीछे आत्मामें अग्नि आधान करके ब्राह्मण गृहसे प्रव्रज्याका अवलम्बन करे ।

प्राजावत ( सं० लि० ) प्रजावत्या धर्म्यं महिष्यादित्वादण् । भ्रातृजायाका धर्म ।

प्राजिक ( सं० पु० ) श्येन, बाज नामक पक्षी ।

प्राजिता ( सं० पु० ) १ सारथी । (लि०) २ प्रकृष्टगन्ता ।

प्राजितृ ( सं० पु० ) प्राजिता देखो ।

प्राजिन् ( सं० पु० ) प्र-अज-णिनि, व्यभावः । पक्षिभेद, एक प्रकारकी चिड़िया ।

प्राजिमठिका ( सं० स्त्री० ) स्थानभेद ।

प्राजेश ( सं० क्ली० ) प्रजेशो देवतास्य अण् । १ रोहिणी नक्षत्र । २ यह चरु आदि पदार्थ जो प्रजापति देवताके लिये हों।

प्राज्ञ ( सं० पु० ) प्रकर्षेण जानातीति प्र-ज्ञा-क, ततः प्रज्ञ-एव स्वार्थे अण् । १ कल्किदेवके ज्येष्ठभ्राता । २ वेदान्तके अनुसार जीवात्मा । (लि०) ३ बुद्धिमान्, समझदार, चतुर । ४ विद्वान्, पण्डित । ५ मूर्ख, बेवकूफ ।

प्राज्ञत्व ( सं० पु० ) १ बुद्धिमत्ता । २ पाण्डित्य, विज्ञाता । ३ मूर्खता, बेवकूफी ।

प्राज्ञमानी (सं० पु०) आत्मानं प्राज्ञं मन्यते प्राज्ञ-मन्-णिनि । पण्डिताभिमानी, वह जिसे अपने पाण्डित्यका अभिमान हो ।

प्राज्ञा ( सं० स्त्री० ) प्रज्ञाऽस्त्यस्या इति अच्-टाप् । १ बुद्धिमती, विदुषी । पर्याय—धीमती । २ बुद्धि, समझ ।

प्राज्ञी ( सं० स्त्री० ) प्रज्ञ-स्वार्थे-अण्-ङीप् । १ स्वयंज्ञाली । २ पण्डितपत्नी । ३ सूर्यपत्नी ।

प्राज्य ( सं० लि० ) प्र-वीयते इति प्र-अज-ण्यत्, वीभावा-भावः । १ प्रचुर, अधिक, बहुत । २ प्रचुर घृतसम्पन्न, जिसमें बहुत घी पड़ा हो । (क्ली०) ३ प्रभूत आज्य, प्रचुर घृत ।

प्राज्यभट्ट ( सं० पु० ) राजावली-पताकाके रचयिता एक संस्कृत ऐतिहासिक ।

प्राञ्च ( सं० लि० ) प्र-अञ्च-क्विच् । पूर्व देशकालवर्त्ती ।

प्राञ्जन ( सं० लि० ) १ अञ्जन या रंग । २ प्राचीनकाल-का एक प्रकारका लेप या रंग जो बाण पर लगाया जाता था ।

प्राञ्जल (सं० त्रि०) प्र-अञ्ज-बाहुलकात् अलच्। १ सरल, सीधा। २ सच्चा। ३ बराबर, समान।

प्राञ्जलि (सं० त्रि०) प्रवद्धोऽञ्जलिर्येन प्रादि बहुव्री०। १ बद्धाञ्जलिपुट, जो अञ्जलि बांधे हो। (पु०) २ सामवेदियों-का एक भेद। ३ अञ्जलि, अंजुलि।

प्राञ्जलिक (सं० त्रि०) प्राञ्जलि।

प्राञ्जलिन् (सं० त्रि०) प्राञ्जलिरस्त्यस्य व्रीह्यादित्वादिनि। बद्धाञ्जलियुक्त।

प्राड़ाहत (सं० पु०) प्रश्नकारकके द्वारा आहत।

प्राड़्विवाक (सं० पु०) पृच्छतीति प्राट् विविच्य वक्तीति विवाकः ततः कर्मधारयः। १ वह जो व्यवहार-शास्त्रका ज्ञाता हो और विवादों आदिका निर्णय करता हो, विचारक, जज (Judge)। पर्याय—अक्षदर्शक, व्यवहारदर्शी। शास्त्रमें अष्टादश प्रकारके विवादपद निर्दिष्ट हुए हैं। उन सब विवादोंकी जो मीमांसा करते हैं उन्हींको प्राड़्विवाक कहते हैं। राजाको उचित है, कि वे प्रजाके सब प्रकारके विवादोंकी स्वयं मीमांसा करें। यदि उन्हें अवकाश न रहे, तो प्राड़्विवाक नियुक्त करें। इनका लक्षण—

"विवादे पृच्छति प्रश्नं प्रति प्रश्नं तथैव च।
प्रियपूर्व प्राग्वदति प्राड़्विवाकस्ततः स्मृतः॥"

बृहस्पतिः व्यासोऽपि—

"विवादानुगतः पृष्ट्वा ससभ्यस्तत् प्रयत्नतः।
विचारयति येनासौ प्राड़्विवाक स्ततः स्मृतः॥"
(वीरमित्रोदय)

विवाद-विषयमें जो प्रश्न और प्रतिप्रश्न करते हैं तथा पहले प्रियवाक्यका प्रयोग करते हैं उन्हींका नाम प्राड़्विवाक है। जो विषय ले कर विवाद चलता है उस विषयकी सभ्यगणके साथ आनुपूर्विक जिज्ञासा करके जो विचार करते, उन्हें प्राड़्विवाक कहते हैं।

राजा जब इन सब कार्योंको देखरेख स्वयं न कर सकते हों, तब उन्हें विद्वान् ब्राह्मणको विचारकके पद पर नियुक्त करना चाहिये। वह ब्राह्मण तीन सभ्योंके साथ धर्माधिकरणमें प्रवेश कर उपविष्ट वा उत्थितभावमें विचारादि कार्य करें। वे तीनों सभ्य होवें तथा उन्हें ऋक्, यजुः और सामवेदका सम्यक ज्ञान रहे। कभी भी अनुपयुक्त मनुष्यको इस कार्य में नियोग नहीं करना चाहिये। कारण, अयथार्थ विचारके लिये जो पाप होता है, उसके चतुर्थांशके भागी राजा ही होते हैं। जातिमन्त्रोपजीवी ब्राह्मणको अथवा जो अपनेको ब्राह्मण बतला कर घूमता फिरता है, पर वह क्रियानुष्ठानरहित और ज्ञानशून्य है। ऐसे ब्राह्मणको भी यदि राजा चाहें, तो विचारकके पद पर नियुक्त कर सकते हैं। परन्तु शूद्र, चाहे वह सर्वगुणन्वित और धार्मिक हो चाहे व्यवहारसे अच्छी तरह जानकार भी क्यों न हो उक्त पद पर नियुक्त नहीं किया जा सकता। जिस राज्यमें शूद्र विचारक है, वह राज्य थोड़े ही दिनोंमें नष्ट हो जाता है। (मनु ८अ०)

याज्ञवल्क्यसंहितामें लिखा है—राजा क्रोध और लोभशून्य हो धर्मशास्त्रानुसार विद्वान् ब्राह्मणोंके साथ व्यवहार अर्थात् मुकदमेका स्वयं विचार करें। यदि स्वयं विचार न कर सकें तो प्रतिनिधि द्वारा करावें। मीमांसा-व्याकरणादि और वेदशास्त्रमें अभिज्ञ, धर्मशास्त्रविद्, धार्मिक, सत्यवादी और जो शत्रु तथा मित्रमें पक्षपातवर्जित हैं उन्हीं ब्राह्मण तथा वणिकोंको सभासद् नियुक्त करें। यदि अलङ्घनीय कार्य वशतः राजा स्वयं विचार न कर सकें, तो पूर्वोक्त सभ्यगणके साथ एक सर्वधर्मज्ञ ब्राह्मणको व्यवहारदर्शनमें नियुक्त करें। ये ही विचारक वा प्राड़्विवाक कहलाते हैं। सभ्यगण यदि स्नेह, लाभ अथवा भयप्रयुक्त धर्मशास्त्रविरुद्ध वा आचारविरुद्ध विचार करें, तो उस विवादमें पराजित व्यक्तिके लिये जो दण्ड विहित है, राजा उनमेंसे प्रत्येकको उससे दूना दण्ड देवें। (याज्ञवल्क्य स० २ अः) वीरमित्रोदयमें लिखा है, कि राजा यदि स्वयं विचार न कर सकें, तो समस्त शास्त्रपारग, शमदमपरायण, कुलीन, मध्यस्थ, उद्वेगशून्य, स्थिरप्रकृतिसम्पन्न, परलोकभीरु, धार्मिक और क्रोधरहित ब्राह्मणको प्राड़्विवाकके पद पर नियुक्त करें। जिन्होंने केवल एक शास्त्रका अध्ययन किया हो, वे विचारकके उपयुक्त नहीं हैं। यदि पूर्वोक्त गुणसम्पन्न ब्राह्मणका अभाव हो अर्थात् न मिले, तो उक्त गुणसम्पन्न क्षत्रियको अथवा उनके अभावमें वैश्यको नियुक्त कर सकते हैं। किन्तु शूद्रको भूल कर भी उक्त पद प्रदान न करें। यदि कोई राजा ब्राह्मणका परित्याग कर चपलके

ऊपर विचारकार्यका भार सौंपे, तो उनका राज्य अतिशीघ्र नष्ट हो जाता है। राजा जिस प्रकार अभिषिक्त हो कर राजकार्यकी पर्यालोचना करते हैं, प्राड्विवाक भी उसी प्रकार यथाविहित अभिषिक्त हो धर्मासन पर वैठ कर विचार-कार्य करें। जिससे वे किसी प्रकारके भ्रममें न पड़ें उसके प्रति विशेष ध्यान रखना कर्त्तव्य है। (वीरमित्रोदय) विचार, विचारक, विचारालय देखो।

२ वह जो दूसरोंके अभियोग आदि चलाता या उनका उत्तर देता हो, वकील।

प्राण् (सं० पु०) प्राणिति प्र-अन-क्विप्, णत्वं। प्राण।

प्राण (सं० पु०) प्राणिति जीवति बहुकालमिति, प्र-अन-अच् प्राणित्यनेनेति करणे घञ्। १ ब्रह्म। एकमात्र प्राण रहनेसे ही जीवन रहता है, अतएव जीवकी उत्पत्ति और नाश प्राणहेतु ही हुआ करता है, इस कारण प्राण ही ब्रह्म हैं। २ पञ्चवृत्तिक देहस्थित वायु, हृदयमारुय। ३ वायु, हवा। ४ जैनशास्त्रानुसार पांच इन्द्रियां; मनोबल, वाक्वल और कायवल नामक त्रिविधवल तथा उच्छ्वास, निश्वास और आयु इन सवका समूह। ५ श्वास, सांस। ६ वल, शक्ति। ७ पुराणानुसार एक कल्पका नाम जो ब्रह्माके शुक्ल पक्षकी षष्ठीके दिन पड़ता है। ८ छान्दोग्य ब्राह्मणके अनुसार प्राण, वाक्, चक्षु, श्रोत्र और मन। ९ वाराहमिहिर और आर्यभट आदिके अनुसार कालका वह विभाग जिसमें दश दीर्घ मात्राओंका उच्चारण हो सके। यह विनाड़िकाका छठा भाग है। १० जीवन, जान। ११ मूलाधारमें रहनेवाली वायु। १२ अग्नि, आग। १३ वह जो प्राणोंके समान प्यारा हो, परम प्रिय। वैवस्वत मन्वन्तरके सप्तर्षियोंमेंसे एक ऋषि। १५ हरिवंशके अनुसार धर नामक वसुके एक पुत्रका नाम। १६ यकारवर्ण। १७ एक सामका नाम। १८ ब्रह्म। १९ विष्णु। २० धाताके एक पुत्रका नाम। २१ देहस्थित पञ्चवृत्तिक वायु जिससे प्राणी जीवित रहता है।

"प्राणिनां सर्वतो वायुश्चेष्टां वर्द्धयते पृथक्।
प्राणनाच्चैव भूतानां प्राण इत्यभिधीयते॥"

(भारत १२।३२८।३५)

वायु पृथक् पृथक् रूपमें प्राणियोंकी सब प्रकारकी चेष्टा बढ़ाती है। भूतोंके प्राणनके हेतु इसका प्राण नाम पड़ा। योगार्णवमें लिखा है—

"इन्द्रनीलप्रतीकाशं प्राणरूपं प्रकीर्त्तितम्।
आस्यनासिकयोर्मध्ये हृन्मध्येनाभिमध्यगे॥
प्राणालय इति प्राहुः पादांगुष्ठेऽपि केचन।
अपानयत्यपानोऽयमाहारञ्च मलार्पितम्॥"

(योगार्णव)

प्राण इन्द्रनीलके जैसा है। आस्य और नासिकाके मध्यभागमें, हृदय और नाभिके मध्यस्थलमें इसका आलय है। किसी किसीके मतसे पादांगुष्ठ भी प्राणालय है। सांख्यके मतसे—

"सामान्यकरणवृत्तिः प्राणाद्यावयवाः पञ्च॥"

(सांख्यका० २९)

प्राण प्रभृति पञ्चवायु इन्द्रियसामान्यकी मिलितवृत्ति है, जीवनधारण उसका कार्य है। सांख्याचार्योंके मतसे करण तेरह हैं, यथा—मन, बुद्धि और अहङ्कार ये तीन अन्तःकरण, पांच कर्मेन्द्रिय और पांच ज्ञानेन्द्रिय ये दश वाह्यकरण। इन सब करणोंकी दो प्रकारकी वृत्तियां हैं, असाधारण और साधारण। भिन्न भिन्न करणकी भिन्न भिन्न वृत्तिका नाम असाधारण वृत्ति है। कहना फजूल है, कि असाधारण वृत्ति करणभेदसे भिन्न है। क्योंकि, दो करणकी एक वृत्ति होनेसे उस वृत्तिका असाधारणत्व नहीं रहता। वहां साधारण हो जाती है। निर्विशेषमें समस्त करणोंकी जो वृत्ति होती है, उसका नाम साधारण वा सामान्यवृत्ति है। प्राणादि वायुपञ्चक है, करण सवोंकी साधारणवृत्तिमात्र है। सुतरां सांख्यके मतसे प्राण करणोंकी साधारण वृत्तिके सिवा और कुछ भी नहीं है। स्मरण रहे, कि सांख्याचार्योंके मतसे वृत्ति और वृत्तिमतमें भेद नहीं है अर्थात् जिसकी वृत्ति होती है और जो वृत्ति होती है, इन दोनोंमें कोई भेद नहीं है, दोनों एक ही पदार्थ हैं।

किसी किसी पण्डितके मतसे प्राण ही आत्मा है। इन प्राणात्मवादियोंका मत नितान्त भ्रान्त है। यहां इस प्राणात्मवादका विषय अति संक्षिप्तभावमें लिखा जाता है। प्राणात्मवादियोंका कहना है, कि चक्षुरादि इन्द्रियके नहीं रहने पर भी यदि केवल प्राण रहे, तो मनुष्य जीवित

रह सकता है। अतएव इन्द्रिय आत्मा नहीं है। उपनिषद्में चक्षुरादि इन्द्रियको भी प्राण बतलाया है। नासिका-प्राण मुख्य प्राण कहा गया है। प्राणके श्रेष्ठताविषयमें एक सुन्दर आख्यायिका छान्दोग्य-उपनिषद्में इस प्रकार लिखी है,—एक समय आपसकी श्रेष्ठता ले कर प्राणोंमें विवाद खड़ा हुआ। चक्षुरादि प्रत्येक प्राण अपनेको श्रेष्ठ बतलाता था। मैं ही श्रेष्ठ हूं, सबोंको इसी बातका अभिमान था। कोई भी अपनेको न्यून वा अश्रेष्ठ नहीं कहता था। सुतरां प्राणोंका यह विवाद आपसमें निवट न सका। किसी एक महत् व्यक्तिकी सहायताकी आवश्यकता हुई। सभी प्राण पिता प्रजापतिके समीप गये और बोले, 'भगवन्! हममेंसे कौन श्रेष्ठ है।' प्रजापतिने जवाब दिया, 'तुममेंसे जिसके उत्क्रान्त होनेसे अर्थात् जिसके साथ सम्बन्ध विच्छिन्न होनेसे शरीर पापिष्ठतर अर्थात् मृत हो जाता है, वही श्रेष्ठ है।' प्रजापतिके इस प्रकार कहने पर पहले वागिन्द्रिय उत्क्रान्त हुई अर्थात् शरीरसे चली गई। इस प्रकार वागिन्द्रिय सौ वर्ष तक शरीरसे विच्छिन्न रही, पीछे लौट कर उसने देखा, कि उसके नहीं रहनेसे भी शरीर जीवित रहा है। विस्मित हो कर उसने शरीरसे पूछा, 'विना मेरे तुम किस प्रकार जीवित रह सका?' उत्तर मिला, 'मूक बोल तो नहीं सकता है, पर वह प्राण द्वारा प्राणनक्रिया, चक्षुद्वारा दर्शनक्रिया, श्रोत्र द्वारा श्रवणक्रिया और मन द्वारा चिन्ताक्रिया निर्वाह करके जीवित रहता है। उसी प्रकार मैं भी जीवित था।' अब वागिन्द्रियने अपनेको श्रेष्ठ नहीं समझा और उसी समय पुनः शरीरमें प्रवेश किया। चक्षुः उत्क्रान्त हुआ। उसने भी एक वर्षके बाद लौट कर देखा, कि उसके नहीं रहनेसे शरीर जीवित है मरा नहीं, उसने भी विस्मयके साथ शरीरसे पूछा, 'विना मेरे तुम किस प्रकार जीवनधारण कर सका?' उत्तर मिला, 'अन्धा देख तो नहीं सकता, पर वह जिस प्रकार प्राण द्वारा प्राणन, वागिन्द्रिय द्वारा वदन, श्रोत्र द्वारा श्रवण और मन द्वारा चिन्ता करके जीवित रहता है, उसी प्रकार मैं जीवित था।' चक्षुने जब समझा, कि वह किसी हालतसे श्रेष्ठ नहीं हो सकता, तब वह शरीरमें प्रविष्ट हुआ। अब श्रोत्र उत्क्रान्त हुआ। एक वर्षके बाद लौट कर उसने देखा, कि उसके अभावमें भी शरीर जीवित है, इसलिये उसने अपनेको श्रेष्ठ नहीं समझा और शरीरमें पुनः प्रवेश किया। पीछे मन शरीरसे अलग हो गया। एक वर्षके बाद लौट कर उसने देखा, कि उसके नहीं रहनेसे शरीर मरा नहीं है। उसने जब पूछा, कि मेरे नहीं रहनेसे तुम किस प्रकार जीवित रह सका। तब शरीरने जवाब दिया, 'अमनस्क बालकगण जिस प्रकार प्राण द्वारा प्राणन, वागिन्द्रिय द्वारा वदन, चक्षु द्वारा दर्शन और श्रोत्र द्वारा श्रवण कर जीवित रहते हैं, उसी प्रकार मैं जीवित था।' मनने समझा, कि वह भी श्रेष्ठ नहीं है, इस कारण शरीरमें प्रवेश किया। पीछे मुख्य प्राणने उत्क्रमणका उद्योग किया। बलवान् अश्व जिस प्रकार बन्धनरज्जुके समस्त शंकुको शिथिल कर देता है, उसी प्रकार प्राणके उत्क्रमणेच्छासे वागादि सभी इन्द्रियां शिथिल होने लगीं। जब शरीरपातकी आशङ्का हुई, तब वागादि सभी इन्द्रियोंने एक स्वरसे प्राणसे कहा, 'भगवन्! आप शरीरसे अलग न होवें, आप ही श्रेष्ठ हैं, इसमें कोई सन्देह नहीं!'

इस श्रौत आख्यायिका द्वारा चक्षुरादि इन्द्रियकी अपेक्षा प्राणकी श्रेष्ठता प्रतिपन्न हुई है। किन्तु प्राण आत्मा है, यह समर्थित नहीं हुआ। प्राण आत्मा है, इस विषयका उक्त आख्यायिकामें कहीं भी जिक्र नहीं किया गया। सुतरां प्राण आत्मा है, ऐसे सिद्धान्त पर पहुंचनेसे भ्रान्त होना पड़ेगा। कारण, ऐसे सिद्धान्त पर पहुंचनेका मूल कारण होता है प्राणकी श्रुत्युक्त श्रेष्ठता। श्रुतिमें प्राणकी श्रेष्ठता देख कर प्राण आत्मा है, इसे समर्थन करनेके पहले श्रुतिके तात्पर्यकी पर्यालोचना करना उचित है। प्राणको श्रेष्ठता क्यों है, यह श्रुतिमें ही दिखलाया गया है,—'तान् वरिष्ठः प्राण उवाच मा मोहमापद्यथाहमेवैतत् पञ्चधात्मानं प्रविभज्यैतद्बाणमवष्टभ्य विधारयामि" (श्रुति) श्रेष्ठप्राणने वागादि इन्द्रियोंसे कहा, 'तुम लोग भ्रान्त न होवो। मैं ही प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान इन पांच रूपोंमें विभक्त हो कर शरीरको आलम्बनपूर्वक इसे धारण करता हूं।' फिर भी लिखा है, "प्राणेन रक्षन्नवरं कुलाय'" (श्रुति) निकृष्ट

देह नामक गृहको प्राण द्वारा रक्षित करके जीव सोता है। श्रुतिमें और भी लिखा है,—"यस्मात् कस्माच्चांगात् प्राण उत्क्रामति तदेव उच्छुष्यति तेन यदश्नाति यत् पिवति तेनेतरान् प्राणानवति" (श्रुति)। जिस किसी अङ्गसे प्राण उत्क्रान्त होता है, वह अङ्ग सूख जाता है। प्राण द्वारा जो भोजन वा पान किया जाता है, उससे अवरापर प्राण परिपुष्ट होते हैं। शरीरके जिस अङ्गमें किसी कारणसे आध्यात्मिक वायुका सञ्चार न हो, वह अङ्ग परिशुष्क हो जाता है। भोजन या पान द्वारा शरीर और शरीरस्थ इन्द्रियोंकी परिपुष्टि होती है अर्थात् वलका सञ्चार होता है, यह प्रत्यक्षसिद्ध है। इसीसे प्राणकी श्रेष्ठता है। श्रुतिने भी कहा है, "कस्मिन्नहमुत्क्रान्ते उत्क्रान्तो भविष्यामि कस्मिन् वा प्रतिष्ठितेऽहं प्रतिष्ठास्यामीति स प्राणमसृजत।" (श्रुति) किसीके उत्क्रान्त होनेसे मैं उत्क्रान्त हूंगा, किसीके प्रतिष्ठित रहनेसे मैं प्रतिष्ठित रहूंगा। इस प्रकार विवेचना करके उन्होंने प्राणकी सृष्टि की। जव तक देहमें प्राण अधिष्ठित रहता है, तव तक देहमें आत्मा भी अधिष्ठित रहती है। देहके साथ प्राणका सम्बन्ध विच्छिन्न होनेसे आत्माका भी सम्बन्ध विच्छिन्न हो जाता है। इसीसे प्राणको श्रेष्ठ वतलाया गया है।

इस पर प्रश्न उठ सकता है, कि जव प्राण आत्मा नहीं है, तव प्राण देहका प्रभु भी नहीं है, आत्मा ही देहका प्रभु है। सुतरां देहके साथ प्राणका सम्बन्ध विच्छिन्न होनेसे भी आत्मा देहमें रह सकती है। प्रभु भृत्यका अनुगामी क्यों होगा? इसके उत्तरमें यही कहना है, कि प्रभुका नियम पर्यानुयोज्य है। प्रभुने ऐसा नियम क्यों चलाया? यह प्रश्न उठ ही नहीं सकता। आत्माने यह नियम किया है, कि प्राणके उत्क्रान्त होनेसे ही उसका उत्क्रान्त होगा। इस लिये ही प्राणकी सृष्टि हुई है। अतएव प्राणके उत्क्रान्त होनेसे आत्मा देहमें नहीं रह सकती। शत्रु के भयसे महाराज सेनापति और सेनाको ले कर दुर्गमें आश्रय लेते हैं। शत्रुपक्षके दुर्गके अवरोध करने पर सेनापति और सेना जव तक दुर्गकी रक्षा कर सकती है, तव तक महाराज दुर्गका परित्याग नहीं करते। किन्तु सेनापति और सेनाके दुर्ग छोड़ कर भाग जानेसे महाराजको दुर्गका प्रभु होते हुए भी उन्हें भृत्यका अनुगमन करना पड़ता है अर्थात् तत्काल उन्हें भी दुर्गका परित्याग करना पड़ता है। सेनापति और सेना यद्यपि दुर्गके प्रभु नहीं हैं तो भी उनसे जिस प्रकार दुर्गकी रक्षा होती है, उसी प्रकार प्राणके आत्मा नहीं होने पर भी उससे शरीर रक्षित होता है। प्राण द्वारा शरीरकी रक्षा होती है, इसीसे इसको आत्मा कहना असङ्गत है। कारण, ऐसा होनेसे मस्तिष्क, हृत्पिण्ड और पाकस्थली का यदि कोई अंश नष्ट हो जाय, तो शरीरकी रक्षा नहीं होनेके कारण उन्हें आत्मा कहना पड़ेगा। चक्षुरादि इन्द्रियोंके अभावमें भी प्राण रहते जीवन रहता है, उसका कारण दिखलाया जा चुका है। उससे जिस प्रकार चक्षुरादि इन्द्रियका आत्मत्व नहीं कह सकते, उसी प्रकार प्राणका भी आत्मत्व नहीं कहा जा सकता, अतएव प्राणात्मवादका कोई प्रमाण नहीं है।

वैदान्तिक आचार्योंके मतसे अध्यात्मभावापन्न वायु ही प्राण है। प्राणके वायुविशेष होनेसे प्राणात्मवादियोंके मतानुसार वायुका चैतन्य स्वीकार करना पड़ेगा। वायुका चैतन्य स्वीकार करना असम्भव है, क्योंकि वायु भूतपदार्थ है।

आत्मा भोक्ता और चेतन है। प्राण भोक्ता वा चेतना नहीं है। स्तम्भादि जिस प्रकार घरमें संहत है, प्राण भी उसी प्रकार शरीरमें हैं। स्तम्भादि संहत पदार्थ जिस प्रकार परार्थ है, प्राण भी उसी प्रकार परार्थ है। मूर्च्छा और सुषुप्ति आदि अवस्थामें प्राणकी क्रिया उपलब्ध होने पर भी उस समय चेतना नहीं रहती। इससे भी प्राणका अनात्मत्व प्रतिपन्न हुआ। प्राणादिके अनात्मत्व विषयमें वृहदारण्यक उपनिषद्में एक सुन्दर आख्यायिका लिखी है। (वृहदारण्यक उपनिषद् देखो।)

वेदान्तदर्शनमें प्राणका विषय इस प्रकार लिखा है,— "तथा प्राणाः" (वेदान्तसू० २।४।१) ब्रह्मसे आकाश उत्पन्न हुआ है, इत्यादि सृष्टिप्रकरणमें प्राणकी उत्पत्ति नहीं कही गई है। प्रत्युत किसी किसी श्रुतिमें प्राणकी अनुत्पत्ति ही वर्णित हुई है। यथा—सृष्टिके पहले ऋषिगण ही असत्‌रूपमें थे, वे ही ऋषि प्राण हैं। इस श्रुतिमें सृष्टिके पहले प्राणकी अनुत्पत्ति वा प्राणासद्भाव कहा जाता है। फिर अन्य श्रुतिमें प्राणकी उत्पत्ति भी देखनेमें आती है।

"यथाग्नेर्विस्फुलिङ्गाव्युच्चरन्त्येवमेवैतस्मादात्मनः सर्वे प्राणाः" (श्रुति) जिस प्रकार अग्निसे छोटे छोटे विस्फुलिङ्ग उत्पन्न होते हैं, उसी प्रकार आत्मासे सब प्राणोंकी उत्पत्ति होती है। "एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च" "सप्तप्राणाः प्रभवन्ति तस्मात्" (श्रुति) इत्यादि। 'आत्मासे प्राण, मन और सभी इन्द्रियां उत्पन्न हुई हैं' 'उसी आत्माने प्राणकी सृष्टि की' 'प्राणसे श्रद्धा, आकाश, वायु, तेज, जल, पृथिवी, इन्द्रिय, मन और अन्न उत्पन्न हुआ है', इत्यादि भिन्न भिन्न श्रुतिमें भिन्न भिन्न उक्ति रहनेसे तथा एकतर निर्द्धारणके कारणका निरूपण नहीं रहनेसे प्राण उत्पन्न है वा अनुत्पन्न अर्थात् जन्य हैं वा नित्य, यह नहीं जाना जाता। इस संशयको दूर करनेके लिये "तथा प्राणाः" सूत्रमें तथा शब्दका उल्लेख देखनेमें आता है। लोकादि जिस प्रकार परब्रह्मसे उत्पन्न हैं, उसी प्रकार प्राण भी उससे उत्पन्न है। यह अर्थ तथा शब्दके प्रयोगसे प्रकट होता है। 'उनसे प्राण, मन, आकाश, वायु आदि सभी उत्पन्न हुए हैं।' इत्यादि उदाहरणमें भी आकाशादिकी तरह प्राणकी उत्पत्ति समझी जायगी। अथवा यह भी कहा जा सकता है, कि जैमिनिने जिस प्रकार बहुसूत्र व्यवहित उपमानको ग्रहण किया है, उसी प्रकार व्यासने भी, आकाशादि जैसे ब्रह्मोत्पन्न हैं, वैसे प्राणसे भी परब्रह्मोत्पन्न है, यही स्वीकार किया है। प्राण जो विकारी अर्थात् जन्मवान् है, तत्प्रति हेतु श्रुति है। श्रुतिने कहा है, इसी कारण प्राणकी जन्मवत्ता स्वीकार की जाती है। किसी किसी श्रुतिमें प्राणकी अनुत्पत्ति श्रवण रहने पर भी अन्य श्रुतिमें उसकी उत्पत्ति सुनी जाती है। जो बहु और प्रबल श्रुतिमें सुना जाता है, एक जगह अश्रवण उसका निषेध नहीं कर सकता। अतएव श्रुतत्वका विशेष न रहनेके कारण आकाशादिकी तरह प्राण भी उत्पन्न पदार्थ है, यह उक्ति निर्दोष है। प्राण उत्पन्न पदार्थ है इसमें कोई आपत्ति वा सन्देह नहीं। महामति शङ्कराचार्यने नाना प्रकारकी युक्तियां दिखलाते हुए तथा सभी श्रुतियोंका विरोध परिहार करते हुए प्राणका जन्यत्व स्थिर किया है। इसमें और कोई मतद्वैध नहीं है।

किसी किसीके मतसे सृष्टिके पहले प्राणका अस्तित्व श्रवण रहनेके कारण अन्य श्रुतिमें कही गई उत्पत्ति मुख्य उत्पत्ति नहीं है, किन्तु गौण है। इसका प्रत्युत्तर यही है, कि गौणत्वको कुछ भी सम्भावना नहीं। कारण, जिस हेतु प्रतिज्ञाहानि प्रसक्त होती है, उस हेतु प्राणकी उत्पत्ति गौण नहीं है। श्रुतिमें लिखा है, 'भगवन्! क्या जाननेसे ये सब जाने जाते हैं, श्रुतिने इसी एक विज्ञानसे सवविज्ञानसाधनार्थ 'इससे प्राण उत्पन्न हुआ है' इत्यादि वाक्य कहे हैं। वह प्रतिज्ञा उसी हालतमें सिद्ध हो सकती है, जब प्राण प्रभृति समस्त जगत् ब्रह्मोत्पन्न हों। क्योंकि, प्रकृतिके व्यतिरिक्त विकृति नहीं है। इसका अभिप्राय यह, कि प्रकृति ही वस्तुसत् है, विकृतिका पृथक् अस्तित्व नहीं है। मृत्तिका ही वस्तु घटनाम मात्र है। प्राणोत्पत्ति यदि गौण हो, तो अवश्य ही उस प्रतिज्ञाकी हानि होगी। प्रतिज्ञा भी गौण हैं, ऐसा कहनेका कोई उपाय नहीं। क्योंकि श्रुतिने उपसंहारमें भी ब्रह्मको विश्वात्मक वतलाया है, 'यही विश्व ब्रह्म है और कुछ भी नहीं है'। यदि प्रश्न उठे, कि सृष्टिके पहले प्राणसद्भावश्रवणकी गति कैसी थी? उसका उत्तर यही है, कि वह कभी भी मूलप्रकृतिविषयक नहीं है अर्थात् प्राण परममूल नहीं है। जो परममूल है, वह अप्राण अमन है, इत्यादि। इस श्रुतिमें भी प्राणादि सर्वविशेषवर्जित माने गये हैं। वह वाक्य अवांतर प्रकृतिविषयक है। इसका अर्थ है, स्वविकारकी अपेक्षा उत्पत्तिके पहले प्राणका अस्तित्व।

प्राणकी उत्पत्ति भी आकाशादिकी उत्पत्तिकी तरह मुख्य है। इसके प्रति अन्य हेतु यह है कि 'जायते' यह जन्मवाची पदके पहले प्राणविषयमें श्रुत हो कर पीछे आकाशादि दूसरे दूसरे पदार्थोंमें अनुवर्त्तित होनेके कारण तथा आकाशादिके जन्म मुख्य, गौण नहीं है, यह स्थापित हो जानेके कारण आकाशादिके साथ पठित प्राणका जन्म मुख्य है, गौण नहीं।

प्राण कितने हैं, पहले यही जानना आवश्यक है। भिन्न भिन्न श्रुतिने जो भिन्न भिन्न संख्या वतलाई है उससे संख्याविषयक संशय उत्पन्न होता है। किसी श्रुतिने सात प्राण, 'सप्तप्राणाः प्रभवन्ति तस्मात्' (श्रुति) किसीने आठ प्राण और किसीने नौ प्राणका उल्लेख किया है। यथा— 'उत्तमाङ्गस्थित सात प्राण और उसके निम्नस्थ दो प्राण'।

फिर किसी श्रुतिमें दश प्राणकी कथा लिखी है। यथा—'पुरुषमें नौ प्राण और दशवां प्राण नाभि। किसी श्रुतिमें ग्यारह प्राणोंका वर्णन देखनेमें आता है। यथा—'पुरुषमें दश प्राण और एकादश प्राण आत्मा।' केवल इतना ही नहीं, बारह और तेरह तक प्राणोंकी संख्या श्रुतिमें बतलाई गई है। परन्तु शङ्कराचार्यने बड़ी खोजसे यह स्थिर किया है, कि प्राणकी संख्या सात है, न उससे कम और न अधिक (वेदान्तदर्शनके २य पाद चतुर्थ अध्यायमें इसका विस्तृत विवरण लिखा है।)

वेदान्तमें सभी इन्द्रियोंको प्राण बतलाया है। वह प्राण दो प्रकारका है, मुख्य और अमुख्य। सभी इन्द्रियां अमुख्य प्राण हैं और प्राण ही मुख्य प्राण है। सभी प्राण अणु हैं। सूक्ष्मता और परिच्छिन्नता ही प्राणका अणुत्व है, परमाणुतुल्यता नहीं है। प्राणके परमाणु तुल्य होनेसे युगपत् सर्वशरीरव्यापी कार्य हो ही नहीं सकता। सुतरां सभी प्राण सूक्ष्म हैं अर्थात् दृष्टिपथातीत मात्र हैं। मुख्य प्राण ही ज्येष्ठ और श्रेष्ठ है। यह श्रौत-निर्देश ही श्रेष्ठ शब्दके प्राणवाचकत्वका प्रमाण है। प्राणकी ज्येष्ठता भी है। कारण, शुक्र निषेककालसे ही प्राणवृत्तिलाभ करता है अर्थात् गर्भस्थ शुक्र स्पन्दनक्रियान्वित होता है। निषेकके समय शुक्रमें यदि प्राणवृत्तिका उदय नहीं होता, तो योनिनिषिक्त शुक्र अपत्याकारमें परिणत नहीं हो सकता था। श्रोत्रादि प्राण इन्द्रिय) बहुत समयके बाद अपने अपने स्थानकी विभाग-निष्पत्ति हो जानेसे उस उस स्थानमें वृत्ति लाभ करता है। इस कारण वे ज्येष्ठ नहीं हैं। गुणाधिक्यप्रयुक्त मुख्य प्राण श्रेष्ठ है। पहले ही छान्दोग्य उपनिषद्की एक आख्यायिका द्वारा इसका प्रतिपादन हो चुका है। प्रस्तावित मुख्य प्राण कैसा है? श्रुतिप्रमाणानुसार वायु ही प्राण है। "यः प्राणः स एव वायुः पञ्चविधः प्राणोऽपानो व्यान उदानः समानः।" (श्रुति) जो प्राण है वही वायु है। वायु पांच प्रकारकी है, प्राण अपान, व्यान, उदान और समान। सांख्यशास्त्रका अभिप्रेत पक्ष भी पूर्वपक्षमें पाया जाता है। सांख्यवादियोंका कहना है, कि प्राण और कुछ भी नहीं है, इन्द्रियोंकी साधारणवृत्ति अर्थात् क्रिया ही प्राण है। इस पर यह कहा जा सकता है, कि प्राण वायु नहीं है और न इन्द्रियव्यापार ही है। क्योंकि, प्राणपृथक्‌रूपसे उपदिष्ट हुआ है। 'प्राण ब्रह्मका चतुर्थ पाद है' ब्रह्मचतुर्थपाद प्राण वायुरूप ज्योति द्वारा अभिव्यक्त हो कर तापप्रद अर्थात् कार्यक्षम होता है। इस श्रुतिने प्राणको वायुसे पृथक् बतलाया है।

प्राण यदि वायु हो, तो वह वायुसे पृथक् क्यों बतलाया गया? इन्द्रियवृत्तिसे भी प्राणकी पृथक्ता है और वाक् प्रभृति इन्द्रियकी गणनामें प्राणको गणना भी वृत्ति और वृत्तिमानका अभेदोपचार स्वीकार्य है। प्राणको यदि इन्द्रियव्यापार कहा जाय, तो उसकी गिनती इन्द्रियसे पृथक्‌रूपमें क्यों होगी? उससे प्राण, मन, समस्त इन्द्रियां, आकाश और वायु उत्पन्न हुई हैं। इस श्रुतिमें भी प्राणको इन्द्रियव्यापारसे भिन्न बतलाया है।

श्रुतिका कहना है, कि चक्षुरादि इन्द्रियोंके सुप्त होनेसे इस नीचतम देहगृहकी प्राण द्वारा ही रक्षा होती है। प्राण जब जिस अङ्गका त्याग करता है, तब वह अंग सूख जाता है। प्राण जो पान करता है, भोजन करता है उससे दूसरे दूसरे प्राण रक्षा पाते हैं अर्थात् जीवित रहते हैं। श्रुतिमें भी प्राण कर्तृक शरीरेन्द्रियकी पुष्टि वर्णित हुई है। आत्माने सोचा, कि मेरे उत्क्रान्त होनेसे मैं ही उत्क्रान्त होऊंगी। शरीरका त्याग कर जानेसे मैं कहां ठहरूंगा, मालूम नहीं। अनन्तर उसने प्राणकी सृष्टि की। इस श्रुतिमें भी जीवके प्राणाधीनको उत्क्रान्ति और स्थिति बतलाया है।

मुख्य प्राणके जो विशेष कार्य हैं वह श्रुतिप्रमाणसे जाना जाता है। प्राणकी पांच वृत्ति वा अवस्था हैं, यथा—प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान। प्राणकी ये पांच इन्द्रियां क्रियाके भेदानुसार निर्द्धारित हुई हैं। यथा—प्राक्‌वृत्तिका नाम प्राण है और उसका कार्य उच्छ्वासादि है। अवाग्‌वृत्तिका नाम अपान है, उसका कार्य उत्सर्गादि अर्थात् मलमूत्र त्याग प्रभृति है। जो उक्त दोनोंके सन्धिस्थल पर वृत्तिमान् है उसे व्यान कहते हैं। इस व्यानका कार्य वीर्यवत् है अर्थात् अग्निमन्थनादि बलसाध्य कार्यनिर्वाह है। ऊर्द्ध्ववृत्तिका नाम उदान है, यह उत्क्रान्त्यादिका कारण है। जो सर्वाङ्गमें समवृत्ति है उसे समान कहते हैं। समान द्वारा भुक्तान्न रस-

रक्तादि भावप्राप्त हो कर सारे शरीरमें पहुंचाया जाता है। इस प्रकार प्राण मनकी तरह पञ्चवृत्तिक है।

मुख्यप्राण भी इतर प्राणोंकी तरह अणु है, ऐसा जानना होगा। यह अणु परमाणुके समान नहीं है, यह बहुत ही सूक्ष्म अर्थात् सूक्ष्मदृष्टिके अगोचर है। प्राणकी पांच अवस्था सारे शरीरमें व्याप्त है, इस कारण यह परमाणुके समान नहीं है। प्राण जब उत्क्रान्त होता है, तब उसे पार्श्वस्थ निपुण व्यक्ति भी देख नहीं सकते। इसी कारण प्राणको सूक्ष्म कहा गया है। श्रुतिमें प्राणकी उत्क्रान्ति, गति और अगति वर्णित है, इसी कारण वह परिच्छिन्न अर्थात् परिमित है। प्राण व्यापक है। प्राणका वह व्यापित्व कभी आधिदैविक अभिप्रायमें और अव्यापित्व कभी आध्यात्मिक अभिप्रायमें है। आधिदैविक प्राण समष्टिरूप है, इसीका दूसरा नाम हिरण्यगर्भ है। आध्यात्मिक प्राण व्यष्टिरूप है, उसका दूसरा नाम प्राण है। प्राणका विभुत्व कभी भी आधिदैविक वा आध्यात्मिक नहीं है।

प्रस्तावित सभी प्राण क्या अपनी अपनी महिमासे अर्थात् स्वाधीन क्षमतासे अपना अपना कार्य करते हैं या देवताके अधिष्ठान रहनेके कारण उन्हींकी शक्तिसे कार्य करते हैं? इस पर थोड़ा विचार करनेसे मालूम होता है, कि कार्यशक्तिका योग रहनेके कारण प्राण अपनी अपनी महिमासे कार्यमें प्रवृत्त होते हैं। देवताधिष्ठित प्राणोंका कार्यप्रवृत्ति है अर्थात् वे देवताविशेषके अनुग्रहसे अपने अपने कार्यमें प्रवृत्त होते हैं, यदि यह स्वीकार कर लें, तो उसी देवताकी भोक्तृत्वप्राप्ति होती है; सुतरां जीवका भोक्तृत्व लोप होता है। तत्परिहारार्थ प्राणोंकी स्वाधीन प्रवृत्ति स्वीकार करना ही उचित है। इससे यह स्थिर हुआ, कि अग्निप्रभृति देवता कर्तृक अधिष्ठित हो कर ही वागादि इन्द्रियां अपने कार्यमें प्रवृत्त होती हैं। उसका कारण श्रुतिवाक्य है अर्थात् श्रुतिने यही कहा है। यथा—'अग्निने वाक्य हो कर मुखमें प्रवेश किया है' इत्यादि। अग्निका यह वाक्यभाव और मुखप्रवेश देवतात्माके अधिष्ठानरूपमें कहा गया है। देवताका अधिष्ठान अर्थात् सम्बन्धविशेष छोड़ कर वाक्यमें अथवा मुखमें प्रसिद्ध अग्निका कोई विशेष सम्पर्क नहीं देखा जाता। 'वायुने प्राण हो कर नासिकामें प्रवेश किया है।' इत्यादि प्रकारसे प्राणके अधिष्ठाती देवता है, यह भी मीमांसित हुआ है।

प्राणादिके अधिष्ठाती देवता रहने पर भी श्रुतिके द्वारा प्राणवान् अर्थात् देहेन्द्रियसंघातस्वामी जीवके साथ ही पूर्वोक्त प्राणोंका सम्बन्ध रहना साबित होता है। जीवके साथ ही प्राणका नित्य अर्थात् अनुच्छेद्य सम्बन्ध है, प्राणाधिष्ठाती देवताके साथ नहीं। क्योंकि, प्रत्येक प्राणको उत्क्रान्तादिमें अर्थात् मरणादिके समय जीवानुगमन करते देखा जाता है। श्रुतिमें लिखा है, जीवके उत्क्रमणमें उद्यत होनेसे प्राण उसका पश्चादनुगामी होता है और मुख्यप्राणके उत्क्रमणमें प्रवृत्त होनेसे उसके साथ साथ अन्यान्य प्राण भी उत्क्रमण करते हैं। यही कारण है, कि प्राणके सबोंका नियन्ता देवता रहने पर भी जीवका भोक्तृत्व विलुप्त नहीं होता। नियन्ता देवता सभी प्राणोंके पक्षभूत हैं, भोक्तृत्वके नहीं। जिस प्रकार प्रदीप चक्षुरिन्द्रिय का उपकारक होनेके कारण चक्षुका सहायमात्र है। उसी प्रकार तदधिष्ठाती देवता केवल उनके सहायमात्र हैं। एक प्रधान प्राण और अवशिष्ट अप्रधान एकादशप्राण (एकादश इन्द्रिय) वर्णित हुए हैं।

मुख्य प्राण और अन्यान्य प्राणके लक्षणमें बहुत प्रभेद है। वागादि इन्द्रियोंके सुप्त होनेसे अर्थात् उनका अपना अपना व्यापार उपरत होनेसे केवल एक मुख्यप्राण ही जाग्रत रहता है, अपने व्यापारमें नहीं लगा रहता। एकमात्र मुख्यप्राण ही मृत्युग्रस्त नहीं है, सभी प्राण मृत्युग्रस्त हैं। मुख्यप्राणके ही रहने से देहका अवस्थान है और उसीकी उत्क्रान्तिसे देहका पतन है। इन्द्रियां रूपरसादि विषयकी आलोचना करती हैं, पर यह प्राण सो नहीं करता। मुख्यमें अमुख्य प्राणका अर्थात् प्राण और इन्द्रियके मध्य इस प्रकार बहुतों वैलक्षण्य देखे जाते हैं। छान्दोग्य और बृहदारण्यक उपनिषद्में इसका विषय विशेषरूपसे आलोचित हुआ है, विस्तार हो जानेके भयसे यहां पर कुछ नहीं लिखा गया। (वेदान्तद० २।४ अ०)

वेदान्तसारमें नाग, कूर्म, कृकर, देवदत्त और धनञ्जय नामक पांच प्राणोंका उल्लेख है। मृत्युकालमें सभी प्राण

इन्द्रियोंको ले कर पीछे आप उत्क्रान्त हो जाता है। देही-के शरीरमें जब तक प्राण रहता है तब तक जीवन रहता है, प्राणके निकल जानेसे मृत्यु होती है। प्राण किस प्रकार देहसे निकलता है उसका विषय यहां पर संक्षेप-में लिखा जाता है। जीव जन्म ले कर नाना प्रकारके कर्मोंमें आसक्त होता है। इससे नाना प्रकारके संस्कारों या अदृष्टोंकी उत्पत्ति होती है। वे सब संस्कार सूक्ष्म शरीरमें एक एक करके उपलिप्त होते हैं। मानवकी जरा उपस्थित है; वह जीर्णवस्त्रके समान है, सर्पके निर्मोक-त्यागके समान है, पुनर्वार जराजीर्ण देहके परिवर्त्तनकी आवश्यकता हुई है। फिर आयु नहीं है, मृत्युकाल उप-स्थित है। जो वाह्यवायु इतने दिनों तक प्राणवायुके अनुग्रहसे चली आ रही है, जो वाह्य तेज दैहिक तापके समान आ रहा है, वह वायु और वह तेज अभी शरीरकी वायु और शरीरके तेजका प्रतिकूल हो गया है। इसी कारण भुक्तद्रव्यका यथायथ पाक, रसरक्तादिकी उत्पत्ति और सञ्चलन अवरुद्ध हो गया है। ऐसी अवस्था देख कर लोग कहने लगते हैं,—मुमूर्षु अर्थात् मृत्यु पहुंच गई। इसी समय शरीरतेज और वाह्यतेज दोनों सम्पर्क विच्छिन्न हो जाते हैं। उनके विच्छिन्न होनेसे ही अङ्ग-प्रत्यङ्ग शिथिल हो जाता है। इस समय मुख्य प्राण अपनी वृत्ति अर्थात् कार्यको समेट लेता है और वलवत् वेगधारण करता है। अब श्वासोच्छ्वासकी जब वृद्धि होने लगी, तब लोग कहते हैं, कि श्वास या दमा पहुंच गया। यह श्वास या दमा और कुछ भी नहीं है, प्राण जो वल-वद्वेगसे इन्द्रियोंको आकर्षण करती है, उसीसे निश्वास वायुकी अधिकता होती है। अब श्वास या दमा चक्षु और कर्ण प्रभृति इन्द्रियोंको खींचने लगता है। वे सब अभी अपना अपना स्थान छोड़ कर प्राणमें मिल जाती है। इससे मुमूर्षुकी आँखोंमें जाल-सा पड़ जाता है जिस-से वह कुछ भी देखने नहीं पाता। इस समय मुख्य प्राण इन्द्रियमय सूक्ष्म शरीरको सङ्कोच कर लेता और नाभिका परित्याग कर कण्ठमें पहुंच जाता है। अब लोग कहने लगते हैं, कि कण्ठश्वास आ गया, अब देरी नहीं। इस समय मुख्यप्राण कण्ठमें रह कर चित्तको आकर्षण करता है। चित्त भी स्थानच्युत होता और प्राणमें आ कर मिल जाता है। इस समय लोग कहते हैं, कि अब ज्ञान नहीं रहा, खाट परसे उतारो। इसी समय मुख्यप्राण अपनी उद्गमन वृत्तिका अवलम्बन करके चैतन्याधिष्ठित सूक्ष्म शरीरके साथ वाहर निकल जाता है और यह कौशिक वा स्थूल शरीर रह जाता है।

शास्त्रमें भी लिखा है, कि चक्षु, कर्ण, नासिका, मुख, नाभि, मलद्वार, प्रस्रावद्वार, पाँवकी वृद्धांगुलि और ब्रह्मरन्ध्र यही सब स्थान प्राण-निर्गमनके द्वार हैं। जिस स्थान हो कर मनुष्यके प्राण निकलते हैं, वह स्थान किसी एक विशेष लक्षणका हो जाता है। मुख हो कर निकलनेसे मुँख खुला रहता है, लिङ्ग हो कर निकलनेसे लिङ्गच्छिद्र विस्फारित होता है। भविष्यमें उत्तम जन्म यदि होनेको हो तो ऊर्द्ध्वच्छिद्रसे और यदि अधम जन्म होनेको हो तो अधश्छिद्रसे प्राणत्याग होता है। ऊर्द्ध्वछिद्रके मध्य ब्रह्मरन्ध्र ही श्रेष्ठ है और अधश्छिद्रके मध्य पादांगुलि सर्वापेक्षा अधम है। ब्रह्मरन्ध्र हो कर प्राणत्याग होना ब्रह्मलोकप्राप्तिका और पादांगुलि हो कर प्राणत्याग होना नरकगमनका लक्षण है। मालूम होता है, कि इसी कारण अन्तर्ज्जलिकालमें मुमूर्षु व्यक्तिकी पदांगुलि-को दवा कर रखते हैं; किन्तु सूक्ष्मतम प्राण इस प्रकार दव रहनेकी वस्तु नहीं है। जिसकी जैसी गति होगी, प्राण उसी भावमें चले जाते हैं। लाख चेष्टा करने पर भी उसकी गति नहीं रोकी जा सकती। यदि किसीकी हठात् मृत्यु हो जाय, तो भी उक्त व्यवस्थाकी अन्यथा नहीं होती। शिरश्छेद और वज्रपतनादि द्वारा मृत्यु होनेसे भी कथित प्रकारके नियम प्रतिपालित होते हैं।

वेदान्तके मतसे प्राणमिलित आकाशादि पञ्चभूतके रजोअंशसे उत्पन्न हुए हैं। पञ्चकर्मेन्द्रियके साथ इन प्राणादि पञ्चको प्राणमय कोश कहते हैं। "इदं प्राणादि-पञ्चकंकर्मेन्द्रियसहितं सत् प्राणमय कोशो भवति"

(वेदान्तसार)

भारतीय दर्शनोंमें जिस प्रकार प्राणतत्त्व विवृत हुआ है, वर्त्तमान पाश्चात्य दार्शनिकोंने ठीक उसी प्रकारकी आलोचना नहीं की है। उन्होंने आणुवीक्षणिक परीक्षा-से देखा है, कि प्रत्येक शरीरमें शरीररक्षक असंख्य सजीव कोषाणु (Celbs) हैं, जो चर्मचक्षुसे दिखाई

नहीं देने पड़ते। उन काषाणुके मध्य अति तरल प्राणपङ्क (Protoplasm) विद्यमान है। जड़से किसी प्रकार इस प्राणपङ्ककी उत्पत्ति नहीं है। वह अचेतन है। इसके किस स्थानमें प्राण हैं, पाश्चात्य दार्शनिक उसका पता लगा रहे हैं। शरीर शब्दमें विस्तृत विवरण देखो।

सुश्रुतमें प्राणका विषय इस प्रकार लिखा है—भगवान् स्वयम्भू ही प्राणवायु नामसे कथित हैं। ये स्वतन्त्र, नित्य और सर्वगत हैं। ये प्राणियोंकी उत्पत्ति, स्थिति और विनाशके कारण हैं। ये स्वयं अव्यक्त हैं, किन्तु इनकी क्रियाएं प्रत्यक्ष हैं। ये सूक्ष्म, शीतल, लघु, खर, तीर्यग्गामी, शब्द और स्पर्शगुणविशिष्ट, रजोगुणवहुल, अचिन्त्यशक्ति तथा देहस्थ सभी दोषोंके नायक और रोगोंके राजा हैं। ये देहके मध्य क्षिप्र-कार्यकारी और शीघ्रविचरणशील हैं। पक्काशय और गुह्यदेश इनका आलय है। प्राणवायुके कुपित नहीं होनेसे दोष, धातु और अग्नि समभावमें रहती हैं, उन्हें अपने अपने विषयमें प्रवृत्ति होती है। नामस्थान-क्रियाके भेदसे अग्नि जिस प्रकार पांच भेदोंमें विभक्त है, यह प्राण भी उसी प्रकार पञ्चधा विभक्त है। यथा—प्राण, उदान, समान, व्यान और अपान। ये पांच प्राणवायु पांच स्थानमें रह कर देहियोंकी देह रक्षा करती हैं। जो वायु मुंहमें सञ्चरण करती है उसे प्राणवायु कहते हैं। प्राणवायु द्वारा देहकी रक्षा होती, भुक्त अन्न जठरमें जाता और प्राणधारण होता है। इस प्राणवायुके दूषित होनेसे प्रायः हिक्का श्वास आदि रोग उत्पन्न होते हैं। जो वायु ऊर्द्धकी ओर सञ्चरण करती उसे उदानवायु कहते हैं। इस उदानवायुके दूषित होनेसे स्कन्धसन्धिके ऊपरमें तरह तरहके रोग पैदा होते हैं। आमाशय और पक्काशयके मध्यस्थलमें समानवायु रहती है। समानवायु जठरस्थित अग्निके साथ मिल कर खाये हुए अन्नको पचाती है। इसके दूषित होनेसे गुल्म, अग्निमान्द्य, अतिसार आदि रोगोंकी उत्पत्ति होती है। व्यानवायु सारे शरीरमें घूमती है और आहारजनित रसको शरीरमें वहन करती है। इसके द्वारा पसीना निकलता और देहसे रक्तस्राव होता है अथवा यों कहिये, कि इससे पांचों प्रकारके काम होते हैं। व्यानवायुके कुपित होनेसे प्रायः सर्वदेहगत रोग उत्पन्न होते हैं। अपानवायु पक्काशयमें रहती है। इसके द्वारा मल, मूत, शुक्र, गर्भ और आर्त्तवशोणितकालमें आकृष्ट हो नीचेकी ओर जाता है। इसके कुपित होनेसे वस्ति और गुह्यदेशमें आश्रित सभी रोग उत्पन्न होते हैं व्यान और अपान इन दो वायुके एकत्र कुपित होनेसे शुक्रदोष और प्रमेहरोग होता है। सभी वायु जब एक साथ कुपित होती हैं, तब वे शरीर छेद कर बाहर निकल जाती हैं। (सुश्रुत निदानस्थान १ अ०)

वेदान्तसारमें भी लिखा है, कि प्राण, अपान, व्यान, उदान और समान ये पञ्चवायु ही पञ्चप्राण हैं। इनमेंसे ऊर्द्धगमनशील नासाग्रस्थायी वायुका नाम प्राण, अधोगमनशील पायु आदि स्थानवर्त्ती वायुका नाम अपान, सभी नाड़ियोंमें गमनशील शरीरस्थायी वायुका नाम व्यान, ऊर्द्धगमनशील कण्ठस्थायी उत्क्रमण वायुका नाम उदान और पीत अन्नजलादिकी समीकरणकारी वायुका नाम समान है। सांख्यमतावलम्बी आचार्योंका कहना है, कि नाग, कूर्म, कृकर, देवदत्त और धनञ्जय नामक और भी पांच वायु हैं। उद्गिरणकारी वायुको नाग, उन्मीलनकारी वायुको कूर्म, क्षुधाजनक वायुको कृकर, जृम्भनकारकको देवदत्त और पोषणकारी वायुको धनञ्जय कहते हैं। किंतु वैदान्तिक आचार्योंने इन नागादि पञ्चवायुको प्राणादि-पञ्चवायुके ही अन्तर्गत माना है।

(वेदान्तसार)

कर्मलोचनमें प्राणकर और प्राणहर द्रव्यका विषय इस प्रकार लिखा है—सद्योमांस, नवान्न, बालास्त्रीसम्भोग, क्षीरभोजन, घृत और उष्णोदक-सेवन ये छः द्रव्य सद्यःप्राणकर है। शुष्कमांस, वृद्धास्त्री-गमन, शरत्कालका सूर्यसेवन, तरुणदधि (सड़ा दही), प्रभातकालमें मैथुन और प्रभातकालमें निद्रा ये छः सद्यःप्राणनाशक माने गये हैं।

"सद्योमांसं नवान्नञ्च बाला स्त्री क्षीरभोजनम्।
घृतमुष्णोदकञ्चैव सद्यः प्राणकराणि षट्॥
शुष्कं मांसं स्त्रियो वृद्धा बालार्कस्तरुणं दधि।
प्रभाते मैथुनं निद्रा सद्यः प्राणहराणि षट्॥"

(कर्मलोचन)

जब जीवका प्राणान्तरकाल पहुंच जाय, तब उसे

घरसे वाहर कर दे। पीछे आंगनमें कुशशय्या पर सुला कर जव तक प्राण त्याग न हो, तव तक उसके कानमें ईश्वरका नाम उच्चारण करे। अनन्तर प्राणत्याग हो जाने पर यथाविधि उसका सत्कार करे। सत्कारके वाद उसका अशौच होता है। (वराहपु०)

प्राणक (सं० पु०) प्राणैः प्राणेन वा कायतीति कै-क। १ सत्त्वजातीय। २ प्राणिमात्र। ३ जीवकवृक्ष। ४ वोल, एक प्रकारका सुगन्धित गोंद। ५ प्राण।

प्राणकर (सं० त्रि०) प्राणं वलं करोतीति कृ-ट। वलकारक, शक्तिवर्द्धक।

प्राणकर्म (सं० क्ली०) प्राणानां कर्म ६-तत्। प्राणसमूहका कर्मभेद। इन्द्रियोंके जो सव कर्म हैं, कोई कोई उन्हींको प्राणकर्म कहते हैं। उपनिषद्में सभी इन्द्रियोंको प्राण वतलाया है। किंतु वे गौण प्राण हैं। प्राणादि पञ्चप्राण मुख्यप्राण हैं। उनके अर्थात् इन्द्रियोंके कर्मको प्राणकर्म कहते हैं। इस कर्मका विषय प्राण शब्दमें देखो।

प्राणकष्ट (सं० पु०) वह दुःख जो प्राण निकलते समय होता है, मरनेके समयकी पीड़ा।

प्राणकान्त (सं० पु०) १ प्रियव्यक्ति, प्यारा। २ पति, स्वामी।

प्राणकृच्छ्र (सं० पु०) वह कष्ट जो मरनेके समय होता है, प्राणकष्ट।

प्राणकृष्ण—जातकमकरंद नामक संस्कृत ज्योतिषके प्रणेता।

प्राणकृष्णविश्वास—संस्कृत-शास्त्रानुरागी कायस्थवंशीय वंगालके एक जमींदार। इनके पिताका नाम रामहरिविश्वास था। इनकी मूल उपाधि 'दास' थी। इनके वृद्धपितामह मुर्शिदावादके नवाव अलीवर्दीखाँके यहां मुंशीके पद नियुक्त थे। उस समय सारे आर्यावर्त्तमें वर्गीका उत्पात चल रहा था। प्रभुके कार्यमें वे वर्गीके हाथसे मारे गये। इस लिये अलीवर्दीखाँने उनके लड़के रामजीवनको वुला कर वसंतपुर नामक ग्राम जागीर स्वरूप दिया। प्राणकृष्ण योग्य पिताके योग्यपुत्र थे। उन्होंने कोचविहारके कलक्टरकी दीवानी और सौदागरीमें खासी रकम इकट्ठी कर ली थी। ये उच्च प्रकृतिके साधक और घोर तान्त्रिक भी थे। पिताका अनुसरण कर ये वहुतसे मन्दिर वनवा गये।

आप संस्कृत, वङ्गला, हिन्दी, पारसी और अंगरेजी भाषामें व्युत्पन्न और अतिशय विद्यानुरागी थे। वहुत खर्च करके आपने दुर्लभ तन्त्र, धर्मशास्त्र, ज्योतिष और आयुर्वेदीय ग्रंथादिका संग्रह किया था। आपने आठ ग्रन्थ भी लिखे थे जिनमेंसे प्राणतोषिणी तन्त्र, प्राणकृष्णौषधावली, वैष्णवामृत, क्रियाम्वुधि और प्राणकृष्ण शब्दाम्वुधि ये पांच मुद्रित हुए थे तथा भस्मकौमुदी, विष्णुकौमुदी आदिकी हस्तलिपि आज भी अमुद्रित अवस्थामें पड़ी है। उनका 'प्राणतोषिणी' नामक ग्रन्थ तान्त्रिकोंके निकट अमूल्य ग्रन्थ समझा जाता है।

प्राणग्रह (सं० पु०) घ्राणाख्य इन्द्रिय। नासिका, नाक।

प्राणघात (सं० पु०) हत्या, वध।

प्राणघ्न (सं० त्रि०) प्राणं हन्ति-हन-टक्। प्राणनाशक, प्राण लेनेवाला।

प्राणच्छिद् (सं० त्रि०) प्राणान्-छिनत्ति छिद्-क्विप्। प्राणच्छेदकारक, हत्या करनेवाला।

प्राणच्छेद (सं० पु०) प्राणवध, हत्या।

प्राणजीवन (सं० पु०) प्राणं जीवयति जीवि-ल्यु। १ परम प्रिय व्यक्ति, अत्यंत प्रिय मनुष्य। २ विष्णु जो प्राणोंकी रक्षा करते हैं। (त्रि०) ३ प्राणस्थापक।

प्राणतज (सं० पु०) कल्पप्रभव वैमानिकभेद।

प्राणत्याग (सं० पु०) प्राणानां त्यागः। प्राणका परित्याग, मर जाना।

प्राणथ (सं० पु०) प्राणित्यनेनेति प्र-अन्-प्राणने (शीङ्शपिरुगमीति। उण् ३।११३) इति अथ। १ वायु, हवा। २ प्रजापति। ३ तीर्थ, पवित्र स्थान। ४ जैनशास्त्रानुसार एक देवता जो कल्पभव नामक वैमानिक देवताओंके अन्तर्गत है। (त्रि०) ५ वलवान्, ताकतवाला।

प्राणद (सं० क्ली०) प्राणं प्राणनं वलं ददातीति प्राण-दा, (आतोऽनुपसर्गेति। पा ३।२।३) इति क। १ जल, पानी। २ रक्त, खून। ३ जीवक नाम वृक्ष। ४ विष्णु। (त्रि०) ५ प्राणदाता, जो प्राण दे। ६ प्राणोंकी रक्षा करनेवाला।

प्राणदा (सं० स्त्री०) प्राणद-टाप्। १ जाल। २ ऋद्धिवृक्ष। ३ हरीतकी, हर्रे।

प्राणदागुड़िका (सं० स्त्री०) अर्शरोगाधिकारमें चक्रदत्तोक्त

औषधविशेष। प्रस्तुत प्रणाली—सोंठ ३ पल, मिर्च ४ पल, पीपल २ पल, चई १ पल, तालीशपत्र १ पल, नागेश्वर ४ तोला, पीपलमूल २ पल, तेजपत्र १ पल, छोटी इलायची २ तोला, खसखसकी जड़ २ तोला, (कोई कोई अन्तिम दो द्रव्य दो दो पल करके लेते हैं), पुराना गुड़ ३० पल इन सब द्रव्योंको एक साथ पीस कर मोदक बनावे। रोगीका कोष्ठबद्ध रहनेसे सोंठके बदले हरीतकीका व्यवहार करे। पित्तार्शरोगमें गुड़के बदले चूर्णसमष्टिका चतुर्गुण चीनी डाल कर मोदक बनाना होता है। इसकी मात्रा आध तोला और अनुपान रोगीके दोषकी अवस्थाके अनुसार दूध और जल प्रभृति है। इस औषधका सेवन करनेसे सब प्रकारके अर्शरोग, पानात्यय, मूत्रकृच्छ्, आदि नाना प्रकारके रोगोंकी शांति होती है।

(भैषज्यरत्नावली-अर्शोऽधिकार)

प्राणदाता (सं० पु०) प्राणदातृ देखो।

प्राणदातृ (सं० त्रि०) प्राण-दा-तृण्। १ प्राणदायी, प्राण देनेवाला।

प्राणदान (सं० क्ली०) प्राणस्य दानं। १ जीवनदान, प्राण देना। २ किसीका मरने या मारे जानेसे बचाना।

प्राणद्यूत (सं० क्ली०) १ प्राणपण करके युद्ध, जीवनका मोह छोड़ कर युद्ध करना। २ जान पर खेलना, जान जोखोंमें डालना।

प्राणद्रोह (सं० पु०) प्राणस्य द्रोहः हिंसा। प्राणहिंसा।

प्राणधन (सं० पु०) वह जो हृदयका सर्वस्व हो, अत्यन्त प्रिय।

प्राणधरमिश्र—जातकचन्द्रिकाके रचयिता।

प्राणधार (सं० त्रि०) १ जीवित, प्राणवाला। (पु०) २ प्राणयुक्त जीव, प्राणी, प्राणधारी।

प्राणधारण (सं० क्ली०) प्राणानां धारणं। १ जीवनधारण। २ शिव, महादेव।

प्राणधारी (सं० त्रि०) १ प्राणयुक्त, जीवित। २ जो सांस लेता हो, चेतन।

प्राणन (सं० क्ली०) प्र-अन-प्राणने ल्युट्। १ जीवन। २ चेष्टन, चेष्टा करना। ३ जल, पानी।

प्राणनाथ (सं० पु०) प्राणानां नाथः ६-तत्। १ पति, स्वामी। २ प्रिय व्यक्ति, प्रियतम।

प्राणनाथ—१ दैवज्ञभूषणके रचयिता। इनके पिताका नाम जीवनाथ था। २ एक सम्प्रदायके प्रवर्त्तक आचार्यका नाम। प्राणनाथी देखो। ३ एक ब्राह्मण-कवि। इनका जन्म संवत् १८५ में हुआ था। ये बैसवारेके रहनेवाले थे। इनका बनाया 'चक्रव्यूह इतिहास' नामक ग्रन्थ उत्तम है। ४ कोटाके रहनेवाले एक कवि। सम्वत् १७८१में इन्होंने जन्मग्रहण किया था। ये कोटा राज-दरबारके राजकवि थे। इनकी कविता सुन्दर होती थी।

प्राणनाथ कायस्थ—साधारण श्रेणीके एक कवि। इनका जन्म सम्वत् १८४३में हुआ था। इन्होंने 'सुदामा चरित्र' तथा 'रागमाला' इन दो ग्रन्थोंकी रचना की थी।

प्राणनाथ त्रिवेदी—एक कवि। इन्होंने १७६५ ई०में 'कल्कि-चरित्र' ग्रन्थ बनाया था।

प्राणनाथवैद्य—एक प्रसिद्ध वैद्यक ग्रन्थकार। इन्होंने संस्कृत भाषामें भैषज्यरसामृतसंहिता, रसप्रदीप और वैद्यदर्पणकी रचना की।

प्राणनाथी—गुरु प्राणनाथ प्रतिष्ठित एक धर्मसम्प्रदाय। प्राणनाथ जातिके क्षत्रिय थे और औरङ्गजेबके समयमें उत्पन्न हुए थे। हिन्दू और मुसलमानी दोनों शास्त्रोंमें इनका ज्ञान था। ये 'महितारिचल' नामक एक ग्रन्थमें वेदके साथ कुरानका समन्वय करनेकी चेष्टा कर गये हैं। कहते हैं, कि उनकी शास्त्रव्याख्या पर मुग्ध हो कर बुन्देलके प्रसिद्ध राजा छत्रसाल उनके शिष्य बन गये थे। इसीसे कोई कोई मुसलमान लेखक छत्रशालको इस्लामधर्मावलम्बी कहनेसे बाज नहीं आये हैं। सच पूछिये तो छत्रशालने कभी भी इस्लाम् धर्मको ग्रहण नहीं किया था। प्राणनाथका शिष्यत्व स्वीकार करनेसे ही मालूम होता है, कि ऐसी अफवाह उड़ गई है। गुरु प्राणनाथने भी कभी इस्लाम धर्मको ग्रहण नहीं किया। परन्तु इतना अवश्य है, कि इस्लामधर्ममें उनकी यथेष्ट आस्था थी। कबीर, नानक आदिके समान ये भी आजन्म साधु हो कर हिन्दू और मुसलमान धर्मकी एकताके सम्बन्धमें उपदेश देते रहे। हिन्दू और मुसलमान दोनों श्रेणीके बहुसंख्यक लोगोंने उनका शिष्यत्व स्वीकार किया था। प्राणनाथके मतावलम्बी प्राणनाथी कहलाते हैं।

एक समय बुन्देलखण्ड, गोरखपुर और मथुरा आदि

अञ्चलोंमें बहुसंख्यक प्राणनाथियोंका वास था। अब भी वे कुछ संख्यामें देखे जाते हैं। ये लोग मूर्त्तिपूजा नहीं करते और प्राणनाथके ग्रन्थोंकी बड़ी प्रतिष्ठा करते हैं। इस सम्प्रदायमें प्रवेश करते समय इस सम्प्रदायवालोंके साथ, चाहे वे हिन्दू हों या मुसलमान एक साथ बैठ कर खाना पड़ता है। बस केवल इतनी ही विशेषता है और सभी बातोंमें हिन्दू तथा मुसलमान अपने अपने पूर्वजोंके आचार व्यवहारका पालन करते हैं। प्राणनाथने अनेक ग्रन्थोंकी रचना की थी, पर अभी निम्नलिखित ग्रन्थ ही पाये जाते हैं—१ रासनाम, २ प्रकाश, ३ षट्रित,४ कलस, ५ सनन्ध, ६ कीर्त्तन, ७ खुलासा, ८ खेलवत्, ६ पराक्रम इलाही दुर्लहिन, १० सागरशृङ्गार, ११ बड़ीशिङ्गार, १२ सिद्धिभासा, १३ मारफतसागर, १४ कियामतनामा।

प्राणनारायण—कामरूपके एक राजा। इनको उपलक्ष कर के ही जगन्नाथपण्डितराजने 'प्राणाभरण' नामक एक संस्कृत काव्यकी रचना की।

कामरूप और कोचविहार देखो।

प्राणनाश (सं० पु०) प्राणविनाश, प्राणत्याग।

प्राणनाशक (सं० त्रि०) प्राण लेनेवाला, मार डालनेवाला।

प्राणनिग्रह (सं० पु०) प्राणका निग्रह, प्राणायाम।

प्राणन्त (सं० पु०) १ वायु। २ रसाञ्जन।

प्राणन्ती (सं० स्त्री०) प्राणन्त षित्वात् ङीष्। १ क्षुधा, भूख। २ हिचकी। ३ छींक।

प्राणपत (सं० त्रि०) प्राणपतेरपत्यादिः (अश्वपत्यादिभ्यश्च। पा ४।१।८४) इति अण्। अन्त्यलोपः। प्राणपतिके अपत्यादि।

प्राणपति (सं० पु०) प्राणानां पतिः ६-तत्। १ आत्मा। २ स्वामी। ३ हृदय। ४ प्रिय व्यक्ति, प्यारा।

प्राणपत्नी (सं० स्त्री०) १ प्राणसमान पत्नी। २ स्वर।

प्राणपरिक्रय (सं० पु०) प्राणका मूल्य, प्राणपण।

प्राणपरिक्षीण (सं० त्रि०) १ जिसका जीवनक्षय होता जा रहा हो। (क्ली०) २ वृद्धावस्था।

प्राणपरिग्रह (सं० पु०) प्राणानां परिग्रहः। प्राणधारण, जन्म।

प्राणपरित्याग (सं० पु०) प्राणानां परित्यागः। प्राणविनाश।

प्राणपरिवर्त्तन (सं० पु०) किसी मृत पुरुषकी आत्माको किसी जीवित पुरुषके शरीरमें बुलाना।

प्राणपा (सं० स्त्री०) प्राणरक्षक।

प्राणप्यारा (हिं० पु०) १ प्रियतम, अत्यन्त प्रिय व्यक्ति। २ पति, स्वामी।

प्राणप्रतिष्ठा (सं० स्त्री०) १ प्राण धारण करना। २ हिन्दू-धर्मशास्त्रोंके अनुसार किसी नई बनी हुई मूर्त्तिको मन्दिर आदिमें स्थापित करते समय मन्त्रों द्वारा उसमें प्राणका आरोप करना। किसी मूर्त्तिकी जब तक प्राणप्रतिष्ठा न हो ले, तब तक वह मूर्त्ति पूजाके योग्य नहीं होती और उसकी गणना साधारण धातु, मट्टी या पत्थर आदिमें होती है। प्राणप्रतिष्ठाके बाद ही उस मूर्त्तिमें देवताका अस्तित्व माना जाता है।

प्राणप्रद (सं० त्रि०) प्राणं प्रददातीति प्र-दा-क। १ प्राणदाता, जो प्राण दे। २ स्वास्थ्यवर्द्धक, शरीरका स्वास्थ्य और बल आदि बढ़ानेवाला।

प्राणप्रदा (सं० स्त्री०) ऋद्धि नामक ओषधि।

प्राणप्रदायक (सं० त्रि०) प्राणप्रदानकारी, प्राणदाता।

प्राणप्रदायिन् (सं० त्रि०) प्राण-प्र-दा-णिनि। प्राणदाता।

प्राणप्रिय (सं० त्रि०) १ प्राणतुल्यप्रिय, प्राणके समान प्यारा। (पु०) २ अत्यन्त प्रिय व्यक्ति, प्राणप्यारा। ३ पति, स्वामी।

प्राणवल्लभ (सं० पु०) प्राणवल्लभ देखो।

प्राणभक्ष (सं० पु०) प्राणेन-घ्राणेन भक्षः ३ तत्। घ्राण द्वारा अवघ्राणमात्र।

प्राणभास्वत् (सं० पु०) प्राणेन वायुना जलेन वा भास्वान् उद्दीप्तः। समुद्र।

प्राणभूत (सं० त्रि०) प्राणस्वरूप।

प्राणभृत् (सं० त्रि०) प्राणं बिभर्त्ति भृ-क्विप्-तुक् च। १ प्राणी, प्राण धारण करनेवाला। २ प्राणपोषक। (पु०) ३ विष्णु।

प्राणमय (सं० त्रि०) प्राणसंयुक्त, जिसमें प्राण हो।

प्राणमयकोश (सं० पु०) वेदान्तके अनुसार पांच कोशोंमेंसे दूसरा। यह प्राण, अपान, व्यान, उदान और समान

नामक पांच प्राणोंसे बना हुआ माना जाता है। वेदान्तसारमें पांचों कर्मेन्द्रियोंको भी प्राणमय कोशके अन्तर्गत माना है। इसी प्राणमय कोशसे मनुष्यको सुख-दुःखादिका ज्ञान होता है। सूक्ष्मप्राण सारे शरीरमें फैल कर मनको सुखदुःखका बोध कराते हैं। इसी कोशको बौद्धग्रन्थोंमें वेदनास्कन्ध माना है।

प्राणमल्ल—नेपालके एक राजा, सुवर्णमल्लके पुत्र।

प्राणमोक्षण (सं० क्ली०) प्राणानां मोक्षणं ६-तत्। प्राणपरित्याग।

प्राणयम (सं० पु०) प्राणो यम्यतेऽनेन यम-करणे घञ् न वृद्धिः। प्राणायाम। इसमें प्राण संयत होते हैं, इसीसे इसको प्राणयम कहते हैं।

प्राणयात्रा (सं० स्त्री०) प्राणानां यात्रा ६-तत्। १ श्वास प्रश्वासके आने जानेकी क्रिया, सांसका आना जाना। २ भोजनादि जो जीवनके साधनभूत हैं, वह व्यापार जिनसे मनुष्य जीवित रहता है।

प्राणयोनि (सं० पु०) प्राणस्य योनिः कारणं। १ परमेश्वर। २ जगत्प्राण वायु।

प्राणरन्ध्र (सं० क्ली०) १ प्राणबहिर्गमनका छिद्र, प्राण निकलनेका छिद्र, प्राण निकलनेका छेद। २ नासिका, नाक। ३ मुख, मुंह।

प्राणरोध (सं० पु०) प्राणान् रुध्यतेऽनेन रुध-करणे घञ्। प्राणायाम, प्राण प्राणायाम द्वारा रुद्ध होते हैं।

प्राणवत् (सं० त्रि०) प्राण अस्त्यर्थे मतुप्, मस्य वः। प्राणयुक्त, जिसमें प्राण हों।

प्राणवध (सं० पु०) प्राणघात, जानसे मार डालना।

प्राणवल्लभ (सं० पु०) १ वह जो प्यारा हो, अत्यन्त प्रिय। २ स्वामी, पति।

प्राणवान् (हिं० पु०) प्राणवत देखो।

प्राणवायु (सं० स्त्री०) १ प्राण। २ जीव।

प्राणविद्या (सं० स्त्री०) प्राणतत्त्व जाननेकी विद्या।

प्राणवृत्ति (सं० स्त्री०) प्राणानां वृत्तिः व्यापारः। प्राणका कार्य, प्राण, अपान, उदान आदि पंच प्राणोंका काम। प्राण देखो।

प्राणव्यय (सं० पु०) प्राणस्य व्ययः ६-तत्। प्राणका व्यय, प्राणनाश।

प्राणशरीर (सं० पु०) प्राणः शरीरं स्वरूपं यस्य। १ प्राणात्मरूपमें ध्येय परमेश्वर। २ उपनिषदोंके अनुसार एक सूक्ष्म शरीर जो मनोमय माना गया है। इसीको विज्ञान और क्रियाका हेतु मानते हैं।

प्राणशोषण (सं० पु०) वाण।

प्राणसंन्यास (सं० पु०) मरण, मौत।

प्राणसंयम (सं० पु०) प्राणानां संयमः। प्राणायाम।

प्राणसंरोध (सं० पु०) श्वासरोध।

प्राणसंवाद (सं० पु०) प्राणानां संवादः ६-तत्। सभी प्राणोंका संवाद, एकादश इन्द्रिय और मुख्य प्राण इनका श्रेष्ठत्व ले कर विवादरूप संवाद। इस प्रकरणमें प्राणकी श्रेष्ठता दिखानेके लिये प्राणका ग्यारह इन्द्रियोंके साथ विवाद कराया गया है और अन्तमें सबसे प्राणकी श्रेष्ठता स्वीकार कराई गई है।

प्राणसंशय (सं० पु०) प्राणानां संशयः ६-तत्। १ जीवनसंशय, जीवनकी आशङ्का। २ मरणासन्नता।

प्राणसंहिता (सं० स्त्री०) वेदोंके पढ़नेका एक क्रम। इसमें एक सांसमें जहां तक अधिक हो सके पाठ किया जाता है।

प्राणसङ्कट (सं० पु०) प्राणानां सङ्कटः ६-तत्। प्राणसंशय, जीवनकी आशङ्का।

प्राणसद्मन् (सं० क्ली०) प्राणानां सद्म गृहम्। शरीर।

प्राणसन्देह (सं० पु०) प्राणसंशय।

प्राणसंन्यास (सं० पु०) मरण, प्राणगमन।

प्राणसम (सं० पु०) १ प्राणतुल्य प्रिय, प्राणके समान प्यारा। स्त्रियां टाप्। प्राणसमा, प्राणके समान, प्रिया पत्नी।

प्राणसम्भूत (सं० पु०) वायु, हवा।

प्राणसम्मित (सं० पु०) १ नासिका पर्यन्त विस्तृत, नाक तक फैला हुआ। २ प्राणके समान प्रिय।

प्राणसार (सं० त्रि०) १ बल, शक्ति। २ वह जिसमें बहुत बल हो। ३ बलिष्ठ, ताकतवर।

प्राणसुख—एक पारस्य भाषाविद् कायस्थ-पण्डित। इन्होंने बादशाह महम्मदशाहके समय 'इन्शाए राहत आत' नामक एक पत्र-रचना-विषयक ग्रन्थ लिखा।

प्राणसूत्र (सं० क्ली०) जीवनसूत्र।

प्राणहन्ता ( सं० लि० ) प्राणघातक, प्राण लेनेवाला ।

प्राणहर ( सं० लि० ) प्राणं हरति देहात् देहान्तरं प्रापयति बलं वा हृ-अच् । १ मारक, नाशक । २ बलनाशक, शक्ति नष्ट करनेवाला । ( पु० ) ३ विष आदि जिससे प्राण निकल जाते हों ।

प्राणहानि ( सं० स्त्री० ) वह अवस्था जिसमें प्राणों पर संकट हो, जान-जोखिम ।

प्राणहारक ( सं० क्ली० ) प्राणान् हरतीति हृ-ण्वुल् । १ वत्सनाम । ( लि० ) २ प्राणनाशक, प्राण लेनेवाला ।

प्राणहारिन् ( सं० लि० ) प्राणान् हरतीति हृ-णिनि । प्राणहारक, प्राण लेनेवाला ।

प्राणहिता—मध्यप्रदेशमें प्रवाहित एक नदी । चन्दा जिले के सिरोञ्चके निकट वर्द्धा और वेणगङ्गा एक साथ मिल कर प्राणहिता नामसे गोदावरीमें जा गिरी है । वर्षाकालमें यह नदी जलसे बिलकुल भर जाती है, पर ग्रीष्म कालमें कुछ भी जल नहीं रहता ।

प्राणाग्निहोत्र ( सं० क्ली० ) प्राणरूपेऽग्नौ होत्रम् । प्राणसमूहके पञ्चाहुतिरूप अग्निहोत्रात्मक भोजन । भोजनके समय पञ्चप्राणके उद्देशसे पहले जो आहुतिरूप भोजन किया जाता है उसे प्राणाग्निहोत्र कहते हैं । यथा—'प्राणाय स्वाहा' 'अपानाय स्वाहा' 'समानाय स्वाहा' 'उदानाय स्वाहा', 'व्यानाय स्वाहा' । प्राणाहुति देखो ।

२ प्राणाग्निहोत्र-प्रतिपादक कृष्णयजुर्वेदीय उपनिषद्भेद ।

प्राणाघात ( सं० पु० ) १ पीड़ा, कष्ट । २ हिंसा, हत्या ।

प्राणातिपात ( सं० पु० ) प्राणानां अतिपातः । प्राणनिपात, प्राण विनाश ।

प्राणातिपातविरमण ( सं० पु० ) जैनमतानुसार अहिंसा व्रत । यह दो प्रकारका होता है—द्रव्य-प्राणातिपातविरमण और भावप्राणातिपातविरमण । इस व्रतके पांच अतिचार हैं । वध, बन्ध, छेदविच्छेद, अतिभारारोपण और भोगव्यवच्छेद ।

प्राणात्मन् ( सं० पु० ) प्राणरूपः आत्मा । प्राणरूप आत्मा, लिङ्गात्मा, जीवात्मा । उपनिषदुमें प्राणको ही आत्मा बतलाया है । वेदान्तदर्शनमें महामति शङ्कराचार्यने सभी श्रुतियोंका समन्वय करके यह मत खण्डन किया है । प्राण देखो ।

प्राणात्यय ( सं० पु० ) १ प्राणनाश यदि किसीके प्राणनाशकी सम्भावना हो और झूठ बोलनेसे यदि उसकी जान बच जाय, तो झूठ बोल सकते हैं, इसमें कोई पाप नहीं ।

"न नर्मयुक्तं वचनं हिनस्ति न स्त्रीषु राजन् न विवाह काले ।
प्राणात्यये सर्वधनापहारे पञ्चानृतान्याहुरपातकानि ॥"
(तिथितत्त्वधृत वचन)

परिहासच्छलसे स्त्रियोंके निकट, विवाहकालमें, प्राण तथा सब धन जाते समय झूठ बोलनेमें कोई पाप नहीं ।

२ मृत्युकालोपलक्षितकाल, प्राणात्ययकालमें किसी प्रकारका अन्न क्यों न हो उसे खानेमें कोई पाप नहीं होता । अर्थात् ब्राह्मणादिको दिनमें दो बार भोजन नहीं करना चाहिये । परन्तु प्राणात्यकालमें यदि बार बार अन्न खानेकी इच्छा हो, तो उन्हें उनके इच्छानुसार अन्न दिया जा सकता है । इस प्रकार अन्नादि-भोजनमें कोई पाप नहीं होता ।

"प्राणात्यये च संप्राप्ते योऽन्नमत्ति वत स्ततः ।
न स पापेन लिप्येत पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥"
( स्मृति )

प्राणाद ( सं० लि० ) प्राणभक्षक, जीवननाशक ।

प्राणाधार ( सं० लि० ) १ अत्यन्त प्रिय, प्यारा । २ प्रेमपात्र । ३ पति, स्वामी ।

प्राणाधिक ( सं० लि० ) प्राणेभ्योऽधिकः । प्राणोंसे अधिक प्रिय, पति और पुत्र प्रभृति ।

प्राणाधिनाथ (सं० पु०) प्राणानामधिनाथः ६-तत् । पति ।

प्राणाधिप ( सं० पु० ) प्राणानां अधिपः । १ प्राणाधिष्ठात्री देवता ।

प्राणान्त ( सं० पु० ) प्राणानां अन्तः ६-तत् । मरण, प्राणनाश ।

प्राणान्तक ( सं० लि० ) प्राण लेनेवाला, जान लेनेवाला ।

प्राणान्तिक ( सं० क्ली० ) प्राणान्तः प्रयोजनमस्य ठण् । मरणकालिक प्रायश्चित्तादि, मरणकालमें कर्त्तव्य प्रायश्चित्त ।

प्राणापान ( सं० पु० ) प्राणश्च अपानश्च द्वन्द्वः । १ प्राण और अपान वायु । २ अश्विनीकुमार ।

प्राणाबाध ( सं० पु० ) प्राणानामाबाधं पीड़ा ६-तत्। प्राणसंशय, जान-जोखिम।

प्राणायतन ( सं० क्ली० ) प्राणोंके निकलनेका प्रधान स्थान वा मार्ग। याज्ञवल्क्यसंहितामें दोनों कान, नाकके दोनों छेद, दोनों आँखें गुदा, लिङ्ग और मुखके द्वारा ये प्राण निकलनेके नौ प्रधान मार्ग गिनाये गये हैं। इन्हीं मार्गोंसे प्राणियोंके शरीरसे मृत्युके समय प्राण निकलते हैं।

प्राणायन ( सं० पु० स्त्री० · प्राणस्यापत्यं नड़ादित्वात् फक्। ) प्राणका अपत्य।

प्राणायाम (सं० पु०) प्राणस्य वायुविशेषस्य आयामः रोधः यद्वा प्राण आयस्यन्तेऽनेनेति-आ-यम्-करणे घञ्। प्राण-वायुका गतिविच्छेदकारक व्यापारभेद।

प्राणायाम द्वारा सभी पाप दूर होते हैं। पूजा जप आदि जिस किसी धर्मकार्यका अनुष्ठान करना होता है, उसके पहले प्राणायाम करना आवश्यक है। कारण, प्राणायाम द्वारा चित्त स्थिर होता है। चित्तके स्थिर नहीं होनेसे कोई भी काम सुश्रृङ्खलभावमें सम्पन्न नहीं हो सकता। योगसूत्रके मतसे वायुका प्रच्छर्दन अर्थात् आकर्षणपूर्वक त्याग, विधारण अर्थात् आकृष्य-माण वायुको यथोक्त विधानानुसार धारण करनेसे प्राणायाम होगा। पहले शास्त्रोक्त प्रणालीका अवलम्बन करके गुरूपदेशक्रमसे नासिका द्वारा अमृतमय वाह्यवायु आकर्षण करे। पीछे परिमितरूपसे और योगशास्त्रोक्त विधानसे उसका धारण करना होगा। अन्तमें धीरे धीरे शास्त्रानुयायी नियम द्वारा उसका परित्याग करना होगा। इसी प्रक्रियाका नाम प्राणायाम है। प्र—आ—यम=प्राणको सम्यक् संयत अर्थात् इच्छानुरूप निरोधकरण। प्राणकी गति यदि इच्छाधीन हो, तो चित्तको सहजमें स्थिर किया जा सकता है। क्योंकि, चाहे जो कोई इन्द्रियकार्य हो, सभी प्राणगतिके अधीन हैं। प्राण ही श्वास-प्रश्वास रूप गतिका अवलम्बन करके समस्त देहयन्त्रको परिचालित करते हैं,—भिन्न भिन्न इन्द्रियको भिन्न भिन्न कार्यमें उन्मुख कर डालते हैं। प्राण ही खाद्यद्रव्यको रस रक्तादि आकारमें परिणत करके प्रत्येक इन्द्रियके पास अर्पण करते हैं तथा प्रत्येक इन्द्रिय और प्रत्येक देह यन्त्रकी गति, बल और स्वभावकी रक्षा करते हैं। प्राण ही इन्द्रियचक्र, नाड़ीचक्र और मनके परिचालक हैं तथा प्राण ही मनश्चाञ्चल्यके प्रधान कारण हैं। प्राणके चलनेसे मन चलता है और प्राणके स्थिर होनेसे मन भी स्थिर होता है। काम, क्रोध, लोभ और मोह आदि जो कुछ मनोदोष है, जो कुछ विक्षेप है, सभी प्राणगतिके दोषसे हुआ करते हैं। प्राण यदि विशुद्ध हो, तो मनोदोष भी जाता रहता है। प्राण यदि निरुद्ध हो, तो उससे मनकी गति भी रुद्ध होती है। मनीषियोंने यह गूढ़ रहस्य योग द्वारा जान कर मनोदोषके निवारणके लिये, उसके विक्षेपका विनाश करनेके लिये वा पापक्षयके लिये प्राणायामका उपदेश दिया। यह प्राणायाम यदि सुसिद्ध हो, वा आयत्त हो, तो मनका जो कुछ विक्षेप है सभी जाता रहता है। उस समय चित्त निर्दोष और निर्विक्षेप हो कर आप ही आप सुप्रसन्न, सुप्रकार, स्वच्छस्थिति, प्रवाहयोग्य वा एकाग्र हो जाता है।

पहले ही कहा जा चुका है कि प्राणायाम योगका अङ्गविशेष है। यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि ये आठ योगके अङ्ग हैं। पहले यम, नियम और आसन जय होनेसे प्राणायाम नामक योगाभ्यास करना विधेय है। यम, नियम और आसन-सिद्धिके पहले यदि प्राणायामका अनुष्ठान किया जाय तो वह सिद्ध नहीं होगा।

पतञ्जलिने प्राणायामके लक्षण इस प्रकार निर्देश किये हैं—"तस्मिन् सति श्वासप्रश्वासयोर्गतिविच्छेदः प्राणायामः" ( पातञ्जलद० २।४९ ) आसनसिद्ध होनेसे श्वास और प्रश्वासका गतिविच्छेद ही प्राणायाम है। श्वास और प्रश्वासकी स्वाभाविक गति भङ्ग कर देनेसे उसे शास्त्रोक्त नियमके अधीन करना वा स्थानविशेषमें विधृत करनेका नाम प्राणायाम है। आसन सिद्ध होनेसे ही यह दुःसाध्य कार्य सहजमें सम्पन्न किया जाता है नचेत् यह बड़ा ही दुष्कर है। यह प्राणायाम फिर तीन प्रकारका है, वाह्यवृत्ति, अभ्यन्तरवृत्ति और स्तम्भवृत्ति। "वाह्याभ्यन्तरस्तम्भवृत्तिर्देशकालसंख्याभिः परिदृष्टो दीर्घः सूक्ष्मः" ( पातञ्जलद० २।५० )

ये त्रिविध प्राणायाम देश, काल और संख्या द्वारा दीर्घ तथा सूक्ष्मरूपमें सिद्ध होते देखे जाते हैं। प्राणायामके विषयकी जब तक अच्छी तरह आलोचना न की जायगी, तब तक इसका तात्पर्य हृदयङ्गम होना बड़ा ही कठिन है। सभी योगशास्त्रोंमें इसका कौशल और व्यवस्थाविषयक उपदेश तथा फलाफल विशेषरूपसे पर्यालोचित हुआ है। उन सब विषयोंकी पर्यालोचना करनेसे ऐसा प्रतीत होता है, कि प्राणायाम एक प्रकारके प्राणवायुका यन्त्र है। अर्थात् प्राणवायु जो विना प्रयत्नके अर्थात् स्वाभाविकरूपमें सर्वदा भीतर वाहर गमनागमन करती है, प्रयत्नविशेषका अवलम्बन कर उसकी उस स्वाभाविक गतिको भङ्ग करके उसे किसी दूसरे नये भावके अधीन करना ही प्राणायाम है। यह प्राणायामरूप प्राणयन्त्र आयत्त होनेसे चित्त कैसा कौशलों और क्षमतापन्न हो जाता है वह वर्णनातीत है। प्राणवायुकी चिराभ्यस्त वा स्वाभाविक गतिको भङ्ग करके उसे नूतन नियमके अधीन रखनेका नाम प्राणायाम है। किन्तु इसमें कुछ विशेष व्यवस्था है, वह है पूर्वोक्त तीन प्रकारकी वृत्ति अर्थात् वाह्यवृत्ति, अभ्यन्तरवृत्ति और स्तम्भवृत्ति। औदर्यवायुके वाहर कर देने अथवा शास्त्रोक्त नियमसे सांस परित्याग करनेका नाम वाह्यवृत्ति है। इस वाह्यवृत्तिका दूसरा नाम रेचक है। वाहरकी वायु आकर्षण करके उसे शरीरके मध्य भरनेका नाम अभ्यन्तरवृत्ति है। इसे पूरक भी कहते हैं। प्रपूरित वायुराशिको अभ्यन्तरमें रुद्ध करनेका नाम स्तम्भवृत्ति है। इस स्तम्भवृत्तिको कुम्भक भी कहते हैं। कुम्भके मध्य जलपूर्ण होनेसे वह जिस प्रकार निश्चल रहता है, हिलता डोलता नहीं है, उसी प्रकार शरीर जब वायुसे पूर्ण हो जाता है, जब उसके भीतरकी परिपूर्ण वायु भी निश्चल हो जाती है, जरा भी हिलती डोलती नहीं। इसी कारण स्तम्भवृत्तिका नाम कुम्भक रखा गया है। शरीरकी शिरा प्रभृति समस्त छिद्र यदि वायुपूर्ण न रहे, तो तरङ्ग, आन्दोलन वा वेग उपस्थित हो कर शरीरको विकल कर डालता है। किन्तु यदि समस्त स्थान पूर्ण हो जाय तो तरङ्ग, आन्दोलन वा वेग उत्पन्न नहीं होता। सुतरां शरीर भी निर्विकल, लघु और स्फीतप्राय हो जाता है।

तप्तशिला पर जलविन्दु रखनेसे वह जिस प्रकार संकुचित वा सूख जाता है, उसी प्रकार सन्निरुद्ध वायु भी धीरे धीरे शरीरमें संकुचित हो कर सूक्ष्मताको प्राप्त होती है। उक्त लक्षणाक्रान्त तीनों प्राणायामके फिर दो भेद वतलाये गये हैं, दीर्घ और सूक्ष्म। प्राणायामकी दीर्घता और सूक्ष्मता केवल स्थान, काल और संख्याविशेष द्वारा जानी जाती है। रेचक प्राणायामकी दीर्घता तथा सूक्ष्मतावोधक स्थान कैसा है? प्रथमतः यह देखना होगा, कि रिच्यमान वायु कितनी दूर जाती है; प्रादेश वितस्ति वा हस्तपरिमितस्थानके वाहर जाती है वा उससे अधिक दूर जाती है, यदि अल्प दूर जाय तो उसे सूक्ष्म, नहीं तो दीर्घ कहते हैं। हथेली पर तूला या सत्तू रख कर रेचन करनेसे ही वायुकी वहिर्गतिका परिमाण जाना जाता है। पूरक और कुम्भक प्राणायामकी स्थानिक दीर्घता और सूक्ष्मता कितनी है, इसका विषय इस प्रकार लिखा है :- पूरक और कुम्भक प्राणायामका स्थान अभ्यन्तर है। पूरककालमें और कुम्भककालमें शरीरके भीतरका सब स्थान यदि वायुसे परिपूर्ण है, ऐसा अनुभव हो, तो वह दीर्घ, नहीं तो सूक्ष्म है। पूरक और कुम्भकका दीर्घ ही अच्छा है। पूरक वा कुम्भककालमें यदि आपादमस्तक सभी जगह पिपीलिका-सञ्चरण-स्पर्शकी तरह स्पर्श वा किसी अन्य वायुक्रियाका अनुभव हो, तो जानना चाहिये कि प्रपूरितवायु शरीरमें सभी जगह परिव्याप्त हुई है। इस प्रकार कालके द्वारा भी उक्त तीनों प्राणायामकी दीर्घता और सूक्ष्मताका निर्णय किया जाता है। रेचक हो चाहे पूरक हो, चाहे कुम्भक हो क्यों न हो, देखना होगा, कि वह कब तक स्थायी होता है। वह जितना ही अधिक काल तक स्थायी होगा, उतना ही वह दीर्घ और अच्छा अर्थात् भविष्यत् योगका उपयोगी होगा। इस प्रकार सांख्यगणना द्वारा भी उसको दीर्घता और सूक्ष्मता जानी जाती है। योगसिद्ध तपस्वियोंने प्राणायामकी इस प्रकार दीर्घता और सूक्ष्मताको सहजमें सम्पन्न करनेके लिये मन्त्रकी सृष्टि की है। मनः ही मनः विधिक्रमसे १६।६४।३२ वार मन्त्र जप कर यथाक्रम रेचक, पूरक और कुम्भक कर सकनेसे ही लिखित प्रकारकी दीर्घता और सूक्ष्मता निर्णीत होती है। योगि-

प्राणायाम-मन्त्रोंको अथवा मन्त्रजपकी संख्याओंको ऐसे सुकौशलसे विधिवद्ध किया है, कि मन्त्रोंका यथाविधि उच्चारण शेष होते ही प्राणनिरोधका कालादि परिमाण आप ही आप सम्पन्न होता है। वाद्यका बोल जिस प्रकार तालमालाके संख्यानुसार रखा जाता है, प्राणायामके मन्त्र भी उसी प्रकार कालायाताके नियमानुसार रखे रहते हैं।

उक्त त्रिविध प्राणायाम यदि बाहरके द्वादशांगुलादि परिमित स्थान और हृदय, नाभि, मस्तकाभ्यन्तर अथवा सारे शरीरमें व्याप्त शिरा प्रशिरा आदि अभ्यन्तर स्थानकी पर्यालोचना वा अनुसन्धानपूर्वक विहित हो, तो वह चतुर्थ प्राणायाम समझा जाता है। प्रथम अभ्यासके समय यह चतुर्थ प्राणायाम ही अवलम्बनीय है। किन्तु अभ्यासके दृढ़ हो जानेसे फिर स्थान वा कालके परिणामादिके प्रति लक्ष्य नहीं रहता और न अनुसन्धान ही रहता। अनुसन्धान वा लक्ष्यके नहीं रहने पर भी सुदृढ़ अभ्यासके बलसे आप ही सम्पन्न होता है।

उक्त चतुर्विध प्राणायाम जब बिना क्लेशके अर्थात् सहजमें सम्पन्न होता रहेगा, तब जानना चाहिये, कि प्राणायाम सुसिद्ध हुआ है। प्राणायामके सिद्ध होनेसे ही चित्तको इच्छानुसार नियोग कर सकते हैं। इस विषयमें योगियोंका मत है, कि बुद्धिसत्त्व वा मानवीय अन्तःकरण सर्वव्यापक और सर्ववस्तुप्रकाशक है। अविद्या प्रभृति क्लेश और रागद्वेषादिरूप मनोदोष या पापने उसकी तादृश व्यापकता, प्रकाशकता और असीम क्षमताको ढक रखा है। प्राणायाम अभ्यस्त होनेसे उसका वह आवरण हट जाता है अर्थात् टूट जाता है। सुतरां उस समय चित्तका यथार्थस्वरूप, स्वभाव अथवा पूर्णप्रकाशशक्ति आविष्कृत होता है। प्राणायाम द्वारा शरीर और मन सुसंस्कृत और परिष्कृत होता है। प्राणायाम योगाङ्ग अनुष्ठानके बाद प्रत्याहार योगाङ्गका अनुष्ठान करना पड़ता है। (पातञ्जलदर्शन २ पाद)

जो पहले प्राणायाम योगाङ्गका अनुष्ठान करें, उन्हें विशेष सावधान होना चाहिये नहीं तो उन्हें नाना प्रकारकी पीड़ा होनेकी सम्भावना है। प्राणायाम-शिक्षार्थी व्यक्ति पहले गुरुके समीप रह कर शास्त्रविधानका अवलम्बन करते हैं। पीछे बड़ी सावधानीसे थोड़ा थोड़ा करके प्राणायाम सीखनेके बाद वह आयत्त होता है। अब योगी जहां चाहते वहां प्राणपरिचालन कर सकते हैं। प्राणायामके सुसिद्ध होनेसे कोई भी व्याधि रहने नहीं पाती। किन्तु यदि अयथा वा अनियमसे उसका अभ्यास किया जाय, तो सब प्रकारके रोग होते हैं। वायुका गतिव्यतिक्रम होनेसे हिक्का, श्वास, कास, शिरःपीड़ा, कर्णरोग, चक्षुरोग तथा अन्यान्य विविध रोग उत्पन्न होते हैं। अतएव प्राणवायुके त्यागके समय अर्थात् रेचककालमें उसे उपयुक्तरूपसे परित्याग करना होता है पूरकके समय उपयुक्तरूपसे पूरण और कुम्भकके समय उपयुक्तरूपसे कुम्भक अर्थात् वायुप्रवाहको धारण करे। जो प्राणायामशिक्षा धीरे धीरे और उपयुक्तरूपसे की जाती है वह अति शीघ्र आयत्त और अपीड़क होती है। अन्यथा वह अनिष्टप्रद हो जाती है। प्राणवायु यदि सहसा वा हठात् आवद्ध हो जाय, तो वह रोमकूप हो कर निकल कर देहको विदीर्ण कर सकती है तथा कुष्ठ आदि क्षतरोग भी उत्पन्न करती है। अतएव जंगली हाथीकी तरह धीरे धीरे प्राणवायुको वशीभूत करना होगा। एक बारमें उसे वशीभूत करनेकी चेष्टा करना विड़म्बनामात्र है। इसमें कुफलके सिवा सुफलकी जरा भी आशा नहीं। चाहे प्राणवायु हो वा अपानवायु कभी भी उसका वेगसे परित्याग न करे। श्वासवायुका ऐसे अल्पवेगसे त्याग करना होगा, कि हथेली पर रखा हुआ सत्तू उड़ने नहीं पावे। श्वासवायुका आकर्षण और प्रपूरित वायुका परित्याग दोनों ही क्रिया धीरे धीरे करनी होंगी। कुम्भक, रेचक या पूरक इनमेंसे किसीके समय अङ्गप्रत्यङ्गको कम्पित न करे। निःश्वसित वायुका किस परिमाणमें बाहर आना स्वाभाविक होगा, यह पहले ही स्थिर कर लेना चाहिये। वायुकी स्वाभाविक बहिरागतिका परिमाण मालूम नहीं रहनेसे प्राणायाम द्वारा किस परिमाणमें उसे संक्षिप्त करना होगा, इसका निर्णय नहीं हो सकता। नितान्त अस्वाभाविक कर डालनेसे इसके द्वारा प्राणनाशकी भी सम्भावना है। इस कारण प्राणवायुकी बहिरागतिका

स्वाभाविक परिमाण निर्णय करके पीछे प्राणसंयममें प्रवृत्त होना उचित है। इस सम्बन्धमें पवनविजयस्वरोदय-ग्रन्थमें इस प्रकार लिखा है—

. प्राणवायुका देहसे निकल कर १२ उंगली तक बाहर जाना ही स्वाभाविक है। गानके समय १६ उंगली, भोजनके समय २०, सवेग-गमनके समय अर्थात् दौड़ कर जानेमें २४, निद्राकालमें ३०, स्त्रीसंसर्गकालमें ३६ और व्यायामकालमें उससे भी अधिक बहिर्गत होती है। जो योगी प्राणसाधना द्वारा उसकी बहिर्गतिको स्वभावस्थ रख सकें, उसी योगीकी परमायु बढ़ती है। प्राणवायुकी बहिर्गति यदि अस्वाभाविक हो वा स्वाभाविक परिमाणसे अधिक परिमाणमें निकलती हो, तो जानना चाहिये, कि उसका आयुःक्षय होगा। यही योगशास्त्रका नियम है। इस कारण प्राणायामशिक्षार्थी प्रथम योगीको चाहिये, कि वे प्राणकी ऐसी स्वाभाविक बहिर्गतिके प्रति लक्ष्य रख कर प्राणसाधना करें। वे जब कुम्भकके बाद रेचक करेंगे अर्थात् आकृष्यमाण बाह्यवस्तुका परित्याग करेंगे, उस समय उन्हें सावधान रहना उचित है।

प्राणायाम योगाङ्गका अभ्यास करनेमें पहले उसका अधिकारी होना पड़ता है। जो सर्वदा व्याधिग्रस्त रहते हैं तथा वृद्ध हैं, युवाकालमें भी जो दुर्बल हैं, जिन्हें सत्त्व अर्थात् क्लेश सहनेकी बिलकुल शक्ति नहीं है अथवा जिन्हें मानसिक तेज नहीं है और जो गृहवासी हैं अर्थात् घर छोड़ कर किसी पुण्यतमस्थानमें रह नहीं सकते, स्नेहममतादिसे परिपूर्ण हैं, जिन्हें बहुत कम उत्साह है, जो निर्वीर्य अर्थात् क्लीवतुल्य निरुत्साही हैं वे सब व्यक्ति यदि प्राणायामका-योग अवलम्बन करें, तो उन्हें बहुत समयके बाद सफलता मिल भी सकती है वा नहीं भी मिल सकती है, सफलता नहीं मिलने की ही बहुत सम्भावना है। ये सब व्यक्ति इसके निकृष्ट अधिकारी हैं।

जो अति प्रौढ़ नहीं हैं, अथच नियमितरूपसे योगाभ्यासमें रत रहते हैं जिनके वीर्य अर्थात् उत्साह या अध्यवसाय है, जिनकी बुद्धिवृत्ति समान है, और जिन्होंने योगपथका मध्यस्थान पर्यन्त अधिकार कर लिया है, जिनका उत्साह मध्यम है तथा संसारासक्ति उतनी प्रबल नहीं है, वे व्यक्ति प्राणायामशिक्षाके मध्यमाधिकारी हैं।

जिनका आशय अर्थात् मनका अभिप्राय अति पवित्र और महान् है, जो वीर्यशाली, अति उत्साहयुक्त, क्षमाशील हैं, जो एक स्थानमें निश्चल वा सुस्थिर रह सकते हैं अर्थात् अचञ्चलस्वभावके हैं, जो अरोगी, सुस्थमनाः, स्थिरबुद्धि और शास्त्रज्ञानसम्पन्न तथा सर्वदा शास्त्राभ्यासमें रत रहते हैं, वही व्यक्ति प्राणायामके प्रकृत अधिकारी हैं। उक्त गुणसम्पन्न व्यक्ति यदि चेष्टा करें, तो यथासम्भवकालमें प्राणायामयोग सीख सकते हैं।

जो प्रभूत बलशाली हैं, जिनका अङ्ग प्रत्यङ्ग सुदृढ़ है, जो मानसिक अवस्थामें अति तीक्ष्ण वा तीव्र हैं, जो गुणग्राम-विभूषित, अत्यन्त शान्तस्वभावयुक्त और सब भूतोंके मङ्गलेच्छु हैं, जिनका हृदय करुणा वा दयादिसे परिपूर्ण, शरीर व्याधिहीन, भीतर वा बाहरमें किसी प्रकारकी मलिनता नहीं है, जो किसीका भय नहीं करते, बाधा वा विघ्न जिन पर आक्रमण नहीं कर सकता और जो जरा भी विचलित नहीं होते तथा जो योगीके कुलमें, विद्वान् वा सिद्ध पुरुषके वंशमें उत्पन्न हुए हैं, वे ही विशेष अधिकारी हैं।

ये सब अधिकारी पहले ज्ञानी वा योगीके निकट सुशिक्षित होवें। पीछे यमनियमादि योगसाधक गुणको आयत्त करना तथा संसारासक्ति और लोकसङ्गका परित्याग करना विधेय है। कुछ समय बाद वे किसी एक फलमूलादिसम्पन्न, सुभिक्ष और निरुपद्रव स्थानमें जांय। वहांके किसी एक शुचि अर्थात् पवित्रस्थानमें अथवा नदी समीपस्थ अरण्यके अन्तर्गत मनोरम प्रदेशमें मनस्तुष्टिकर एक मठ बनावें। वैसे स्थानमें त्रिकालस्थायी, शुचिस्वभाव, एकाग्रचित्त, धीरप्रकृति, शुभ्रवस्त्रधारी तथा आसन पर उपविष्ट हो प्राणायामका अभ्यास करें। कुश अथवा मृगचर्म फैला कर उसके ऊपर दूसरा आसन बिछा कर बैठें। अनन्तर इष्ट देवता और गुरुको प्रणाम कर पूर्व अथवा उत्तरकी ओर मुंह कर ग्रीवा, मस्तक तथा देहयष्टिको ठीक समान रखना होगा, जरा भी हिलने डोलने न पावे। दृष्टिको हमेशा मनके साथ नासाग्र पर लक्ष्य किये रखें। इसी भावमें आसन पर उपविष्ट हो

प्राणायाम, ध्यान वा धारणादिका अभ्यास करना होता है।

योगचिन्तामणिके विधानानुसार पहले कोमल कुशा, उसके ऊपर मृगचर्म, मृगचर्मके ऊपर वस्त्र बिछा कर अभ्यास करना उचित है।

अन्य योगशास्त्रोंके मतसे—प्राणायाम वा योगानुष्ठानके लिये नदी तीर, कानन वा पर्वतगुहाका आश्रय लेना ही होगा, ऐसा कोई नियम नहीं है। मनके अनुकूल वा निरुपद्रव स्थान जहां मिले वहीं प्राणायामका अभ्यास किया जा सकता है।

"रात्रिशेषे निशीथे वा सन्ध्ययोरुभयोरपि।" इत्यादि।

उपदेशवाक्य रहनेके कारण प्रातः और सायंकालमें प्राणायामका तथा रात्रिके शेष और मध्यरात्रमें ध्यानका अनुत्तमकाल माना गया है। वस्तुतः इसी समयमें मनकी प्रसन्नता और शारीरिक सुस्थता कुछ अधिक रहती है। इस सम्बन्धमें घेरण्डसंहितामें इस प्रकार लिखा है,—"प्रथमतः स्थान, पीछे काल, अनन्तर मिताहार, सबके अन्तमें नाड़ीशुद्धि अर्थात् प्राणायामका अनुष्ठान करना कर्त्तव्य है। दूरदेश अर्थात् गुरुके वासस्थानसे कुछ दूर, अरण्य अर्थात् भक्षद्रव्यविहीन वन, राजधानी और जनतापूर्ण स्थानमें प्राणायाम करनेसे सिद्ध होनेकी बात तो दूर रहे उलटे विघ्न हो सकता है। इन सब स्थानोंका परित्याग कर किसी एक मनोरम प्रदेशमें, धार्मिकराज्यमें, सुभिक्ष अर्थात् जहां अन्नका अभाव नहीं हो और न किसी उपद्रवकी ही सम्भावना हो, वैसे स्थानमें जा कर प्राचीरवेष्टित मध्यमाकार एक कुटीका निर्माण करना होगा। वह स्थान सुपरिष्कृत और गोमयलिप्त रहे। हेमन्त, शिशिर, ग्रीष्म और वर्षा ऋतुमें प्राणायाम वा योगारम्भ करना विधेय नहीं है। उसका कारण यह, कि उन सब ऋतुओंमें प्राणायाम वा योगका आरम्भ करनेसे रोग होनेकी सम्भावना है। यह योगाङ्ग प्राणायामका विषय कहा गया। योग देखो। पूजादि करनेमें पहले प्राणायाम करना होता है। विना प्राणायामके कोई भी पूजा सम्पन्न नहीं होती। तन्त्रसारमें इस प्राणायामका विषय इस प्रकार लिखा है—

"भूतशुद्धिं ततः कुर्यात् प्राणायामक्रमेण च।
कनिष्ठानामिकांगुष्ठैर्यन्नासापुटधारणम्॥
प्राणायामः सविज्ञेयस्तर्ज्जनीमध्यमे विना॥"
(तन्त्रसार)

पूजादिस्थलमें प्राणायाम क्रमसे भूतशुद्धि करनी होगी। कनिष्ठा, अनामिका और अंगुष्ठ अंगुली द्वारा यथोक्त नियमसे नासापुटमें जो धारण किया जाता है, उसका नाम प्राणायाम है। अर्थात् सभी मन्त्र उक्त अंगुली द्वारा नासापुटमें ४, १६, ८, १६ वा ६४, ३२ वार शास्त्रोक्त नियमसे वायुधारण और त्याग करनेका नाम प्राणायाम है। प्राणायामकालीन नासिकापुटमें तर्जनी और मध्यमा अंगुलि न लगावे। यह प्राणायाम दो प्रकारका है, सगर्भ और निगर्भ। जहां मन्त्ररूप द्वारा प्राणायाम होता है, वहां उसे सगर्भ और जहां मात्रा होती है, वहां उसे निगर्भ कहते हैं। मूलमन्त्र वीज है अर्थात् जिस देवताका प्राणायाम करना होगा, उस देवताका मूलमंत्र वा प्रणव पहले वामनासापुटमें अनामिका और कनिष्ठा तथा दक्षिण नासामूलमें अंगुष्ठांगुली द्वारा पकड़ कर पहले १६ वार जप करे। जप करनेमें जितना समय लगे, उतने समय तक वामनासा द्वारा वायुपूरण करना होता है। पीछे वाम और दक्षिणनासापुटमें ६४ वार जप और उस जपसंख्याके परिमित काल तक वायुका कुम्भक करे। पहले जो वायु नासापुट द्वारा भरी गई है, उस वायुको सारे शरीरमें लेना होगा। अनन्तर ३२ वार जप करनेमें जितना समय लगता है उतने समय तक उस वायुका त्याग करना होगा। इस प्रकार तीन वार करना होता है। वायुपूरण, कुम्भक या रेचनके समय उक्त परिमिति जप भी करना होगा। पहले यदि १६, ६४, ३२ वार कोई प्राणायाम करनेमें समर्थ न हों, तो इसके तुरीयक चतुर्थ भागका एक भाग करना होगा। अर्थात् पहले ४, १६, ८ वार जप और तत्परिमितिकालमें वायुधारण तथा रेचनादि करने होते हैं। ४, १६, ८ इनसे क्रम वार प्राणायाम नहीं होता। पहले पहल जो प्राणायाम करें, उन्हें दूसरे नियमसे करना चाहिये। इसका उत्तमरूपसे अभ्यास हो जानेके बाद १६, ६४ और ३२ वार कर सकते हैं। प्राणायामका साधारण नियम यह

है, कि जितना वायुपूरण है, उसका चौगुना कुम्भक और उसका आधा रेचन करना होता है। प्राणायाम अवश्य कर्त्तव्य है। विना प्राणायाम किये पूजा और मन्त्रजप कुछ भी नहीं होता। इससे प्राणायामका नित्यत्व अभिहित हुआ है। (तन्त्रसार) पूजा और भूतशुद्धि देखो।

चाहे वैदिक संध्या हो या तान्त्रिक संध्या, दोनों संध्यामें ही प्राणायाम करना होता है। तान्त्रिक और प्राणायाममें ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र चारों वर्णोंके ही समान अधिकार हैं। जो कोई तन्त्रोक्त मंत्र ग्रहण करे, उसे प्रातः, मध्याह्न और सायाह्न इन तीनों समयमें सन्ध्याके साथ प्राणायामका अनुष्ठान करना होगा। ब्राह्मण सर्वस्व प्रभृति धर्मग्रन्थमें लिखा है, कि जो सब ब्राह्मण प्रतिदिन त्रिसंध्या यथाविहित प्राणायामका अनुष्ठान करते हैं, उनके सभी पाप जाते रहते हैं। यहां पर ब्राह्मण शब्दसे उपलक्षणमात्र समझना होगा। क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र जो कोई वर्ण क्यों न हो प्राणायाम करनेसे उसका पाप नष्ट होता है। सूर्योदयसे जिस प्रकार अन्धकार दूर होता है, उसी प्रकार जो प्राणायामका आचरण करते हैं, उसके पाप विनष्ट होते हैं। शास्त्रमें इस प्राणायामको ही आद्य और श्रेष्ठतप बतलाया है। विस्तृत विवरण ब्राह्मणसर्वस्वमें देखो।

प्राणायामी (सं० त्रि०) प्राणायाम अस्त्यर्थे इनि। प्राणायामानुष्ठानकारी, प्राणायाम करनेवाला।

प्राणाय्य (सं० त्रि०) उपयुक्त, योग्य।

प्राणार्थवत् (सं० त्रि०) प्राण और धनवान्।

प्राणावाय (सं० क्ली०) प्राणेनावैति अव-इ-अच्। जैनियोंके चौदह पूर्वोंमेंसे एक अङ्ग।

प्राणासन (सं० क्ली०) रुद्रयामलोक्त पूजाङ्ग आसनभेद। यह प्राणासन सर्वसिद्धिप्रदायक है।

प्राणाहुति (सं० स्त्री०) प्राणरूपेभ्यः अग्निभ्य आहुतिः। भोजनके पहले गृहस्थके कर्त्तव्य प्राणरूप अग्निके उद्देशसे आहुति। भोजनके पहले पञ्चप्राणाग्निको यह आहुति दे कर भोजन करना चाहिये। प्राणाहुति मुद्रा द्वारा पञ्चप्राणाग्निकी आहुति देनी पड़ती है। प्राणाग्निके उद्देशसे जब आहुति देनी हो, तब तर्जनी, मध्यमा और अंगुष्ठ अंगुलि योग कर देना होगा। अपानवायुके उद्देशसे मध्यमा, अनामिका और अंगुष्ठ योग करके; व्यानवायुके उद्देशसे कनिष्ठा, अनामिका और अंगुष्ठ अंगुलि योग करके तथा उदानवायुके उद्देशसे एकमात्र तर्जनी अंगुलि छोड़ कर और सभी अंगुलिके संयोगसे आहुति देनी होती है। घृत और व्यञ्जनादिके साथ अन्न पहले 'प्राणाय स्वाहा प्राणस्तृप्यति' 'अपानाय स्वाहा अपानस्तृप्यति' 'उदानाय स्वाहा उदानस्तृप्यति' 'समानाय स्वाहा समानस्तृप्यति' 'व्यानाय स्वाहा व्यानस्तृप्यति' इस प्रकार पञ्चप्राणाग्निको पञ्च आहुति दे कर भोजन करना होता है। इस पञ्चप्राणको आहुति देते समय यदि अन्नके साथ घृत न दिया जाय, तो पीछे घृत नहीं खा सकते हैं। आहुति देते समय मन्त्रसे प्रणवसंयुक्त अर्थात् 'ओं प्राणाय स्वाहा' ऐसा कहना होता है। पञ्चप्राणको इस प्रकार आहुति दिये विना ब्राह्मणको कभी भोजन नहीं करना चाहिये। (आह्निकतत्त्व)

प्राणिघातिन् (सं० त्रि०) प्राणिनं हन्ति हन-णिनि। प्राणीकी हत्या करनेवाला।

प्राणिणिषु (सं० त्रि०) प्राणेच्छु, जीवनके अभिलाषी।

प्राणिद्यूत (सं० क्ली०) प्राणिभिर्मेषादिभिः कृतं द्यूतमिति मध्यपदलोपिसमासः। पणपूर्वक मेषकुक्कुटादिका युद्ध, धर्मशास्त्रानुसार वह बाजी जो मेढ़े, तीतर, घोड़े आदि जीवोंकी लड़ाई या दौड़ आदि पर लगाई जाय।

प्राणिन् (सं० त्रि०) प्राणाः सन्त्यस्येति प्राण (अतइनिठनौ। पा ५।२।११५) इति इनि। १ प्राणविशिष्ट, जिसमें प्राण हों। (पु०) २ जन्तु, जीव। ३ मनुष्य। ४ व्यक्ति। कहीं कहीं पुरुष अपनी स्त्रीके लिये और स्त्री अपने पतिके लिये 'प्राणी' शब्दका व्यवहार करते हैं।

प्राणिमत् (सं० त्रि०) प्राणिन अस्त्यर्थे मतुप्। प्राणियुक्त स्थान, प्राणिविशिष्ट देशादि।

प्राणिमातृ (सं० स्त्री०) प्राणिना मातेव गर्भदातृत्वात्। गर्भदात्री क्षुप।

प्राणिहित (सं० त्रि०) प्राणिनां हितः। १ प्राणियोंका हितसाधन। स्त्रियां टाप्। २ पादुका, खड़ाऊं। ३ उपानत्, जूता। ४ लोकहितकारिणी।

प्राणीत्य (सं० क्ली०) प्राणीतस्य प्रयोजितस्य भावः, प्रणीत-ष्यञ्। ऋण।

प्राणेश (सं० पु०) प्राणानामीशः ६-तत्। १ पति, स्वामी। २ प्यारा, प्रेमी व्यक्ति।

प्राणेश्वर (सं० पु०) प्राणानामीश्वरः ६-तत्। १ पति, स्वामी। २ प्रेमी व्यक्ति, बहुत प्यारा।

प्राणोपहार (सं० पु०) प्राणस्य उपहारः भोजनं ६-तत्। आहार, भोजन।

प्राण्यङ्ग (सं० क्ली०) प्राणानामङ्गं ६-तत्। प्राणियोंके अवयव हस्तपादादि।

प्रात (हिं० अव्य०) सवेरे, तड़के।

प्रातः (सं० पु०) प्रभात, तड़का।

प्रातःकर्म (सं० पु०) वह कर्म जो प्रातःकाल किया जाता हो। प्रातःकृत्य देखो।

प्रातःकार्य (सं० क्ली०) प्रातः प्रभातकालस्य कार्यं कर्त्तव्या क्रिया। प्रभातकालके कर्त्तव्य कर्म।

प्रातःकाल (सं० पु० पु०) प्रातः प्रभातः कालः कर्मधा०। १ प्रभातकाल, सवेरेका समय। २ रातके अन्तमें सूर्योदयके पूर्वका काल। यह तीन मुहूर्त्तका माना गया है। जिस समय सूर्य उदय होनेको होते हैं, उससे डेढ़ दो घंटा पहले पूर्व दिशामें लालिमा दिखाई पड़ने लगती है और उस ओरके नक्षत्रोंका रंग फीका पड़ना प्रारम्भ होता है। उसी समयसे प्रातःकालका आरम्भ माना जाता है।

प्रातःकालीन (सं० त्रि०) प्रातःकालसम्बन्धी, प्रातःकालका।

प्रातःकृत्य (सं० क्ली०) प्रातः प्रभातकाले कृत्यं कर्त्तव्यं कार्यं वा प्रातः प्रभातकालस्य कृत्यं कर्त्तव्या क्रिया। प्रभातकालमें अनुष्ठेय कर्म, शास्त्रविहित प्रातःकर्त्तव्य कर्म। अति प्रत्यूष कालमें विछावनसे उठ कर पुनः रात्रिको विछावन पर जाने तक जो सब कार्य करने होते हैं, धर्मशास्त्रमें उनका विषय विशेषरूपसे पर्यालोचित हुआ है। रघुनन्दनने आह्निकतत्त्वमें प्रातःकृत्यका विषय इस प्रकार लिखा है—

ब्राह्म मूहूर्त्तमें विछावनसे उठ कर देवता और ऋषियोंका स्मरण करना होगा। पश्चिमयामका नाम ब्राह्म मूहूर्त्त है अर्थात् चार दण्ड रात रहते ही ब्राह्ममूहूर्त्त काल उपस्थित होता है। इस समय विछावन पर पड़े रह कर ही, ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वर और नवग्रह, मेरा सुप्रभात करें, ऐसा स्मरण करना चाहिये।

"ब्रह्मामुरारिस्त्रिपुरान्तकारी भानुः शशी भूमिसुतो बुधश्च।
गुरुश्च शुक्रः शनिराहुकेतु कुर्वन्तु सर्वे मम सुप्रभातम्॥"

पीछे गुरुदेवका स्मरण कर उनके उद्देशसे निम्नलिखित मन्त्रसे प्रणाम करना चाहिये। मन्त्र—

"प्रातः शिरसि शुक्लाब्जे द्विनेत्रं द्विभुजं गुरुम्।
प्रसन्नवदनं शान्तं स्मरेत्तन्नामपूर्वकम्॥
नमोऽस्तु गुरवे तस्मा इष्टदेवस्वरूपिणे।
यस्य वाक्यामृतं हन्ति विषं संसारसंज्ञकम्॥"

अपनेको सच्चिदानन्द ब्रह्म समझ कर स्मरण करे और वे हृदिस्थित हृषीकेश जो कराते हैं, वही करता हूं, ऐसा समझे।

अनन्तर "प्रियदत्तायै भुवे नमः" ऐसा कह कर पृथ्वीको प्रणाम कर तब दाहिना कदम उठावे। गात्रोत्थान करके श्रोत्रिय, सुभगा, अग्नि वा अग्निचित्के दर्शन करे; पापिष्ठ, दुर्भगा, मद्य, नग्न और नकटेका मुंह कभी भी न देखे। जहां धनी, श्रोत्रिय, राजा, नदी और वैद्य हैं, उसी स्थान पर बसना हितकर है। यदि पापिष्ठों पर निगाह पड़ जाय, मुंह देखनेसे—

"कर्कोटकस्य नागस्य दमयन्त्या नलस्य च।
ऋतपर्णस्य राजर्षे कीर्त्तनं कलिनाशनं॥"

इस मन्त्रका उच्चारण करे। बादमें अरुणोदय कालमें मूत्रपुरीषोत्सर्ग और दन्तधावन करके प्रातःस्नान करे। दन्तधावन और प्रातःस्नान देखो।

नैर्ऋत और प्रातःकालमें पुरीष त्याग करे। पुरीष त्यागकालमें दाहिने कान पर जनेऊ रखे। अधःशौच बाएं हाथसे करे, दाहिने हाथ कभी भी नहीं। फिर नाभि ऊपरका अङ्ग बाएं हाथसे स्पर्श न करे। शौचमें अरत्निमात्र जल लगता है। उतना जल नहीं मिलनेसे शुचि नहीं होती।

हाथमें मिट्टी देनेकी भी व्यवस्था है,—यथा लिङ्गमें एक बार, गुह्यमें तीन बार और बाएं हाथमें दश बार। पीछे दोनों हाथमें सात बार मट्टी दे।

"एकालिङ्गे गुदे तिस्रो स्तथा वामकरे दश।
उभयोः सप्तदातव्या मृदः शुद्धिमभीप्सता॥"

(आह्निकतत्त्वधृत मनु और दक्ष)

प्रक्षालन और मार्जनादि शेष करके आचमन करे, पीछे यथासम्भव सूर्यदर्शन विधेय है। पूर्वमुखी हो कर पदप्रक्षालन करना होता है। ब्राह्मण पहले दाहिने पदको और शूद्र पहले वाएं पदको प्रक्षालन करे। अनन्तर हस्तप्रक्षालनपूर्वक शिखा बांध कर आचमन करे। द्विज गायत्री उच्चारण करके ब्रह्म-रन्ध्रके नैऋतमें शिखा और जूड़ी बांध कर कार्य आरम्भ करे।

"गायत्र्या तु शिखां बद्ध्वा नैऋत्यां ब्रह्मरन्ध्रतः।
जूटिकाञ्च ततो बद्ध्वा ततः कर्म समारभेत्॥"

(आह्निकतत्त्वधृत ब्रह्मपु०)

शूद्र निम्नलिखित मन्त्रसे अपना शिखा बंधन करे—

"ब्रह्मवाणीसहस्राणि शिववाणीशतानि च।
विष्णोर्नामसहस्रेण शिखाबन्धं करोम्यहं॥
गच्छन्तु सकला देवा ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः।
तिष्ठत्वत्राचला लक्ष्मीः शिखा मुक्तं करोम्यहं॥"

आचमनकालमें यदि जल न मिले, तो दाहिना कान छूना होता है। आचमन देखो।

इसके बाद यथारीति दन्तधावन करे। दन्तधावन देखो। परन्तु श्राद्धमें, जन्मदिनमें, विवाहमें, अजीर्ण होने पर, व्रतमें और उपवासमें दन्तधावन नहीं करना चाहिये। खदिर, कदम्ब, वट, तिन्तिड़ी, आम्र, निम्ब, अपामार्ग, विल्व, अर्क वा उडुम्बर ये सब काष्ठ दन्तधावनमें प्रशस्त हैं। यदि चतुर्दशी, अष्टमी, अमावस्या, पूर्णिमा और रवि-संक्रान्ति इन सब दिनोंमें दन्तकाष्ठ न मिले, तो बारह कुल्ली जलसे मुंह धो लेनेसे ही शुद्धि होगी। अनामिका वा अंगुष्ठ द्वारा दन्तधावन न करे। दन्तधावनके बाद प्रातःस्नान, प्रातःसन्ध्या, होम, देवकार्य और गुरु तथा शुभ दर्शन करे। इसीको प्रातःकृत्य कहते हैं। (आह्निकतत्त्व)

कूर्मपुराणमें लिखा है—ब्राह्ममुहूर्त्तमें उठ कर मन ही मन इष्टदेव और धर्म अर्थको चिन्ता करे। उषाकाल दिखाई देनेसे आवश्यक कार्य निबटा कर दतुवन करे। पीछे नदी जलमें स्नान करके शुद्ध होवे। विना स्नान किये देह शुद्धि नहीं होती, इसी कारण होमादि सभी शुभ कर्मोंके पहले स्नान करना होता है। नित्य स्नानसे शरीर और मन पवित्र होता है। स्नान शब्द देखो। स्नान करके देव, ऋषि और पितरोंके उद्देशसे तर्पण करना होता है। कुशसे जलविन्दु ले कर मन्त्रोच्चारणपूर्वक तर्पण करे। पहले आपोहिष्ठादि मन्त्र, गायत्री और वारुण मन्त्र पढ़े। वेदमाता गायत्री और सूर्यके उद्देशसे जलाञ्जलि दे। पीछे नदीके पूर्वकूलमें कुशासन पर बैठ तीन बार प्राणायाम करके संध्या करे। यही संध्या जगत्प्रसूति, मायातीता, निष्कला, ईश्वरी और पराशक्ति है। अनन्तर सूर्यमण्डलगता सावित्रीका जप करे। विप्रको पूर्वमुखी हो कर ही नित्य संध्यापूजा करनी चाहिये। संध्याहीन व्यक्ति सभी कर्मोंमें अयोग्य है। उसका कोई भी कार्य सफल नहीं होता। अन्तमें उसे नरककी प्राप्ति होती है। उदीयमान् सूर्यको ऋग्, यजुः और साम वेदोक्त सौरमन्त्र द्वारा प्रणाम करे। प्रणामका मन्त्र इस प्रकार है,—

"ॐ खं खखोल्काय शान्ताय कारणत्रयहेतवे।
निवेदयामि चात्मानं नमस्ते ज्ञानरूपिणे॥
नमस्ते घृणये तुभ्यं सूर्याय ब्रह्मरूपिणे।
त्वमेव ब्रह्म परममापो ज्योतीरसोऽमृतम्।
भूर्भुवः स्वस्त्वमोङ्कारः सर्वे रुद्राः सनातनाः॥
पुरुषः सन्महोऽतस्त्वां प्रणमामि कपर्दिनम्॥
त्वमेव विश्वं बहुधा सदसत् सूयसे च यत्।
नमो रुद्राय सूर्याय त्वामहं शरणं गतः॥
प्राचेतसे नमस्तुभ्यमुमायाः पतये नमः।
नमोऽस्तु नीलग्रीवाय नमस्तुभ्यं पिनाकिने।
विलोहिताय भर्गाय सहस्राक्षाय ते नमः।
नम उमापतये तुभ्यमादित्याय नमोऽस्तु ते॥
नमस्ते बहुहस्ताय त्र्यम्बकाय नमोस्तु ते।
प्रपद्ये त्वां विरूपाक्ष! महान्तं परमेश्वरम्॥
हिरण्मये गृहे गुप्तमात्मानं सर्वदेहिनाम्।
नमस्यामि परं ज्योतिर्ब्रह्माणां त्वां परामृतम्॥
विश्वं पशुपतिं भीमं नरनारीशरीरिणम्।
नमः सूर्याय रुद्राय भास्वते परमेष्ठिने।
उग्राय सर्वभक्ष्याय त्वां प्रपद्ये सदैव हि॥"

यह कह कर स्तव पाठ करे। इसके बाद घर आ कर आचमनादि शेष करके कार्यमें लग जायँ।

प्रातःसन्ध्या ( सं० स्त्री० ) प्रातः प्रथमाद्धींया सन्ध्या। प्रातःकालमें कर्त्तव्य वैदिक और तान्त्रिक कर्त्तव्य उपासनाविशेष। वैदिक प्रातःसन्ध्यामें निम्नलिखित क्रियाएं कही गई हैं। १ मार्जन, २ प्रार्थना, ३ प्राणायाम, ४ आचमन। ५ आपोमार्जन, ६ अघमर्षण, ७ सूर्योपस्थान, ८ देवतर्पण, ६ सावित्र्यावाहन, १० सावित्रीध्यान, ११ सावित्रीजप, १२ सावित्रीविसर्जन, १३ आदित्यशुक्रप्रीणन, १४ आत्मरक्षण, १५ रुद्रोपस्थान, १६ ब्रह्मादिको जलदान, १७ सूर्यार्घदान और १८ सूर्यप्रणाम।

तान्त्रिक प्रातःसन्ध्याके कर्म—१ मन्त्राचमन, २ जलशुद्धि, ३ करन्यास, ४ अङ्गन्यास, ५ अघमर्षण, ६ हस्तक्षालन, ७ आचमन, ८ सूर्यार्घदान, ९ गायत्रीको जलदान, १० तर्पण, ११ गायत्रीस्नान, १२ गायत्रीजप, १३ जलसमर्पण, १४ इष्टदेवध्यान, १५ प्राणायाम, १६ मूलमन्त्रजप और १७ नमस्कार।

प्रातःसवन ( सं० क्ली० ) प्रातःकालमें अनुष्ठेय सोमयाग।

प्रातःस्नान ( सं० क्ली० ) प्रातः प्रभातसमये यत् स्नानं तत्। प्रभातकाल कर्त्तव्य अवगाहनादि। धर्म और स्वास्थ्यको बनाये रखनेके लिये प्रातःस्नान एकान्त उपयोगी है। प्रातःस्नानके सम्बन्धमें गरुड़पुराणके ५०वें अध्यायमें लिखा है, कि उषाकालमें विधिविहित आवश्यकतानुसार शौचक्रिया निर्वाह करके पवित्र नदीजलमें स्नान करे। जो प्रति दिन पापकार्यका अनुष्ठान करते हैं वे प्रातःस्नान द्वारा सभी पापोंसे मुक्त हो कर पवित्रता लाभ कर सकते हैं। अतएव प्रातःस्नान करना हर व्यक्तिका एकान्त कर्त्तव्य है। प्रातःस्नान नितान्त प्रयोजनीय होनेके कारण सभी इसकी प्रशंसा करते हैं। रात्रिकालमें निद्रित व्यक्तिके मुखसे यदि लगातार राल टपकती हो, तो पहले विना स्नान किये किसी कार्यका अनुष्ठान न करना चाहिये। सच पूछिये, तो पापक्षालन करके पवित्रतालाभ करनेमें प्रातःस्नान जितना उपकारी है उतना और कोई प्रसिद्ध कर्म नहीं है। विशेषतः जप अथवा होमादि कर्मोंमें प्रातःस्नान करना ही पड़ता है, परन्तु अशक्त व्यक्तियोंके प्रति अशिरस्कस्नान करना अशास्त्रीय नहीं है।

उक्त पुराणके ही २१५वें अध्यायमें लिखा है, कि प्रातःकालमें संक्षेपसे और मध्याह्नमें विधानक्रमसे स्नान करना चाहिये। ये दो कालके स्नान केवल वानप्रस्थों और गृहस्थोंके लिये ही प्रशस्त हैं। यति वा ब्रह्मचारीके लिये यह नियम लागू नहीं है। यतिको तीनों शाम और ब्रह्मचारीमात्रको सिर्फ एक शाम स्नान करना चाहिये। जो प्रतिदिन उषाकालमें रविके उदय और अस्तकालीन स्नान करते हैं, उनका वह स्नान प्राजापत्यव्रतके समान है। अतएव उस स्नानसे महापातकका भी विनाश हो सकता है। यदि कोई एक वर्ष तक प्रतिदिन श्रद्धापूर्वक प्रातःस्नान करे, तो बारह वर्ष तक प्राजापत्यका अनुष्ठान करनेमें जो फल बतलाया गया है, वही फल उस प्रातःस्नायीको प्राप्त होता है। जो विपुल भोगकी कामना करते हों, उन्हें माघ और फाल्गुन दो मास तक प्रतिदिन प्रातःस्नान करना उचित है। हविष्याशी हो कर माघमासमें प्रातःस्नान करनेसे भीषण अतिपातकके हाथसे भी अव्याहति मिलती है। यदि कोई माता, पिता भ्राता, सुहृत् अथवा गुरुके उद्देशसे प्रातःस्नान करे, तो वह उस स्नानफलका बारहवां अंश लाभ कर सकता है। ( गरुड़पुराण ५० और २१५ अ० )

प्रातःस्नायी ( सं० त्रि० ) जो प्रातःकाल स्नान करता हो, सबेरे नहानेवाला।

प्रातःस्मरण ( सं० पु० ) प्रातःकालके समय ईश्वर, देवतादिके नामोंका स्मरण या जप आदि करनेकी क्रिया या भाव।

प्रातःस्मरणीय ( सं० त्रि० ) जो प्रातःकाल स्मरण करनेके योग्य हो।

प्रातनाथ ( हिं० पु० ) सूर्य।

प्रातर् ( सं० अव्य० ) प्र-अत-अरन् ( प्रातेररन्। उण् ५।५६ ) १ प्रभात, सबेरे। ( पु० ) २ पुष्पार्ण और प्रभाके पुत्र, एक देवताका नाम।

प्रातर ( सं० पु० ) नागभेद, एक नागका नाम।

प्रातरनुवाक ( सं० पु० ) ऋग्वेदके अन्तर्गत वह अनुवाक् जो प्रातःसवन नामक कर्ममें पढ़ा जाता है।

प्रातरभिवादन ( सं० पु० ) प्रातःकालका प्रणाम, वह अभिवादन जो प्रातःकाल सो कर उठनेके समय किया जाय।

प्रातरह्न ( सं० पु० ) दिनका आद्यंश, दो पहरके पहलेका समय।

प्रातराश ( सं० पु० ) प्रातर्भोजन, जलपान, कलेवा। पर्याय—कल्यजग्धि, कल्यवर्त्त।

प्रातराशित ( सं० त्रि० ) प्रातःकालमें भुक्त, जिसने प्रातःकालमें भोजन किया हो।

प्रातराहुति ( सं० स्त्री० ) प्रातःकालकी आहुति, वह आहुति जो प्रातःकाल दी जाय।

प्रातरित्वन् ( सं० त्रि० ) प्रातरागत, सवेरे आनेवाला।

प्रातर्गेय ( सं० पु० ) स्तुतिपाठक, स्तुतिव्रत।

प्रातर्जित् ( सं० त्रि० ) प्रातःकालमें जयकारी।

प्रातर्दन ( सं० पु० ) प्रतर्दनके गोत्रापत्य, प्रतर्दनके गोत्रमें उत्पन्न पुरुष।

प्रातर्दिन ( सं० पु० ) प्रातःकाल, मध्याह्नसे पहलेका समय।

प्रातर्दुग्ध ( सं० क्ली० ) प्रातःकालमें पेयदुग्ध, वह दूध जो सवेरे पीया जाय।

प्रातर्दोह ( सं० पु० ) प्रातःकालमें दूध दुहनकी क्रिया।

प्रातर्भोक्तृ ( सं० पु० ) प्रातर्भुङ्क्ते भुज-तृच्। काक, कौवा।

प्रातर्भोजन ( सं० क्ली० ) प्रातराश, जलपान, कलेवा।

प्रातर्युक्त ( सं० त्रि० ) प्रातःकालमें युक्त।

प्रातर्युज ( सं० त्रि० ) प्रातःकालमें अश्व द्वारा युज्यमान।

प्रातर्वस्तु ( सं० त्रि० ) प्रातःकालमें दीप्तिशील।

प्रातस्त्रिवर्गा ( सं० स्त्री० ) गङ्गा।

प्रातर्होम ( सं० पु० ) प्रातःकालमें अनुष्ठेय होम।

प्रातस्तराम् ( सं० अव्य० ) अति प्रत्यूषमें, बहुत तड़के।

प्रातस्त्य ( सं० त्रि० ) प्रातःकाल-सम्बन्धीय।

प्रातर्विकस्वरा ( सं० स्त्री० ) कलिकाभेद।

प्राति ( सं० स्त्री० ) १ पूरण। २ वृद्धांगुष्ठ और तर्जनीको मध्यवर्त्ती वितस्ति, अंगूठे और तर्जनीके बीचका स्थान।

प्रातिकण्ठिक ( सं० त्रि० ) प्रतिकण्ठं गृह्णाति। कण्ठग्रहणकारी, गला पकड़नेवाला।

प्रातिका ( सं० स्त्री० ) प्र-अत-ण्वुल्-टाप् अत इत्वम्। १ जवावृक्ष। २ वार्द्धक्य।

प्रातिकामी ( सं० पु० ) १ भृत्य, नौकर। २ दुर्योधनके एक दूतका नाम।

प्रातिकूलिक ( सं० त्रि० ) प्रतिकूलं वर्त्तते प्रतिकूल-ठक्। प्रतिकूल वर्त्तमान।

प्रातिकूल्य ( सं० क्ली० ) प्रतिकूलस्य भावः गर्गादित्वात् यञ्। प्रतिकूलका भाव, प्रतिकूलताचरण।

प्रातिक्य (सं० क्ली०) प्रतिक-पुरोहितादित्वात् यक्। प्रतिकभाव।

प्रातिक्षेपिक ( सं० त्रि० ) प्रतिक्षेपकारी।

प्रातिजनीन ( सं० त्रि० ) प्रतिजनं साधु प्रतिजन-खञ्। प्रतिजन वा विपक्षके उपयुक्त।

प्रातिज्ञ ( सं० क्ली० ) प्रतिज्ञाका विषय, आलोचनाका विषय।

प्रातिथेयी ( सं० स्त्री० ) आश्वलायनगृह्योक्त एक साध्वी रमणी।

प्रातिदैवसिक ( सं० त्रि० ) प्रतिदिवसे भवः। जो प्रतिदिन हो, हर रोज होनेवाला।

प्रातिनिधिक ( सं० पु० ) प्रतिनिधि स्वार्थे ठक्। प्रतिनिधि।

प्रातिपक्ष ( सं० त्रि० ) १ प्रतिपक्ष वा विपक्षसम्बन्धीय। २ विरुद्ध, प्रतिकूल।

प्रातिपक्ष्य ( सं० क्ली० ) प्रतिपक्षस्य भावः। विपक्षता, शत्रुता।

प्रातिपथिक ( सं० त्रि० ) प्रति पथमें गमनकारी।

प्रातिपद ( सं० त्रि० ) प्रतिपद सम्बन्धीय।

प्रातिपदिक ( सं० त्रि० ) प्रतिपदायां तिथौ भव इति प्रतिपद-ठञ्। ( कालाट्ठञ्। पा ४।३।११ ) १ प्रतिपत्-तिथिभव, प्रतिपद तिथिमें होनेवाला। ( पु० ) २ अग्नि। अग्निने संसारमें ख्याति पानेके लिये पितामह ब्रह्मासे तिथिके लिये प्रार्थना की। ब्रह्माने प्रसन्न हो कर उन्हें प्रतिपद तिथिका अधिपति बना दिया। ( वराहपुराण )

३ संस्कृत व्याकरणके अनुसार वह अर्थवान् शब्द जो धातु न हो और न उसको सिद्धि विभक्ति लगनेसे हुई हो। प्रातिपदिकके अन्तर्गत ऐसे नाम, सर्वनाम, तद्धितान्त, कृदन्त और समासान्त पद आते हैं जिनमें कारककी विभक्तियां न लगाई गई हों। व्याकरणमें उनकी 'प्रातिपदिक' संज्ञा केवल विभक्तियोंको लगा कर उनसे सिद्ध पद बनानेके लिये की गई हो।

प्रातिपीय ( सं० पु० ) १ राजभेद, महाभारतके अनुसार एक राजाका नाम। २ एक ऋषिका नाम जो गोत्र-प्रवर्त्तक थे।

प्रातिपेय ( सं० पु० ) महाभारतके अनुसार एक राजाका नाम।

प्रातिपौरुषिक ( सं० त्रि० ) प्रतिपुरुष सम्बन्धीय, मनुष्यत्व सम्बन्धीय।

प्रातिबोध ( सं० पु० ) प्रतिबोधका पुं अपत्य।

प्रातिबोधायन ( सं० पु० ) प्रतिबोधका गोत्रापत्य।

प्रातिभ (सं० त्रि०) प्रतिभाऽस्त्यस्य प्रज्ञादित्वात् अण्। १ प्रतिभान्वित, जिसमें प्रतिभा हो। (पु०) २ उन पांच प्रकारके उपसर्गों या विघ्नोंमेंसे एक प्रकारका विघ्न जो योगियोंके योगमें हुआ करते हैं। मार्कण्डेयपुराणमें लिखा है, कि प्रातिभ, श्रावण, दैव, भ्रम और आवर्त्त ये पांच योगियोंके योगविघ्नके भयङ्कर हेतु हुआ करते हैं। इनमेंसे जिसके द्वारा योगीके चित्तमें यावतीय वेदार्थ, काव्यशास्त्रादिका अर्थ, विविध विद्या और नाना प्रकारके शिल्प प्रतिभात होते हैं उसे प्रातिभ कहते हैं। योगी जिसके द्वारा सहस्रयोजन दूरवर्त्ती शब्द ग्रहण करके उसका अर्थ हृदयङ्गम कर सकते हैं उसका नाम श्रावण है। जिसके प्रभावसे देवप्रतिम योगी पुरुष उन्मत्तकी तरह चारों ओर दृष्टिपात करते हैं वही दैव विघ्न कहलाता है। अलावा इसके समस्त आचारोंका परित्याग करनेसे और दोषवशतः योगीका मन जिस निरालम्ब-भावसे भ्रमित होता है उसे भ्रम और ज्ञानावर्त्त जब जलावर्त्तकी तरह आकुलित हो कर योगीके चित्तको विनष्ट करता है, तब उसे आवर्त्तक विघ्न कहते हैं।

प्रातिभाव्य (सं० क्ली०) प्रतिभू-ष्यञ् द्विपदवृद्धिः। प्रतिभू-भाव, जमानत, जामिनि।

प्रातिभासिक (सं० त्रि०) प्रतिभास-सम्बन्धी, अनुरूपक। २ जो वास्तवमें हो पर पर भ्रमके कारण भासित हो। जैसे, रज्जुमें सर्पका ज्ञान प्रातिभासिक है। ३ जो व्यावहारिक न हो।

प्रातिरूप्य ( सं० क्ली० ) प्रतिरूपका भाव, अनुरूप।

प्रातिलोमिक ( सं० त्रि० ) १ प्रतिलोमसे उत्पन्न, आनुलोमिकका उलटा। २ विपक्ष, विरुद्ध, अप्रीतिकर।



प्रातिलोम्य ( सं० क्ली० ) १ प्रतिलोमका भाव। २ विरुद्धता। ३ प्रतिकूलता।

प्रातिवेशिक ( सं० पु० ) प्रतिवेश-यत्। प्रतिवेशी, पड़ोसी।

प्रातिवेश्मक ( सं० त्रि० ) १ प्रतिवेश्म वा प्रतिवेशीके गृहसम्बन्धीय। २ निकटवर्त्ती। (पु०) ३ प्रतिवेशी, पड़ोसी।

प्रातिवेश्य ( सं० पु० ) १ पड़ोस। २ पड़ोसी। ३ वह पड़ोसी जिसका द्वार अपने द्वारके ठीक सामने हो।

प्रातिवेश्यक ( सं० पु० ) प्रतिवेश्य स्वार्थे कन्। प्रतिवेशी, पड़ोसी।

प्रातिशाख्य ( सं० क्ली० ) विभिन्न वेदके स्वर, पद, संहिता आदि निर्णयार्थ ग्रन्थविशेष। प्रतिवेदकी भिन्न भिन्न शाखा है। प्राचीनकालमें जो जिस शाखाका अध्ययन करते थे वे वंशपरम्परासे उसी शाखाके अनुयायी माने जाते थे। वैदिकयुगके बहुत समय बाद जब भिन्न भिन्न शाखाध्यायी अपने अपने वेदपाठकालमें कुछ असमंजसमें पड़ गये, अथच उस समय जो सब वैदिक व्याकरण प्रचलित थे, उनसे वेदकी प्रतिशाखाके पद, क्रम वा स्वरादिका निर्णय करनेमें सुविधा नहीं होती थी, तब प्रतिशाखाके स्वर और पदादिका विपर्य्ययनिवारणार्थ प्रातिशाख्यकी उत्पत्ति हुई। एक समय वेदकी सभी शाखाओंका प्रातिशाख्य प्रचलित था। अभी केवल ऋग्वेदकी शाकल-शाखाका शौनक रचित ऋक्प्रातिशाख्य, यजुर्वेदकी तैत्तिरीय शाखाका तैत्तिरीय प्रातिशाख्य और वाजसनेय शाखाकाका कात्यायन-रचित वाजसनेय प्रातिशाख्य, सामवेदकी माध्यन्दिनशाखाका पुष्पमुनि-रचित सामप्रातिशाख्य और अथर्वप्रातिशाख्य वा शौनकीय चतुराध्यायिका पाई जाती है।

शौनककी ऋक्प्रातिशाख्य ३ काण्ड, ६ पटल और १०३ कण्डिकामें विभक्त है। इस प्रातिशाख्यके परिशिष्ट रूपमें उपलेखसूत्र नामक एक ग्रन्थ भी पाया जाता है। पहले विष्णुके पुत्रने ऋक्प्रातिशाख्यका भाष्य रचा, उसीको देख कर उवटाचार्यने एक विस्तृत भाष्य लिखा है।

तैत्तिरीय प्रातिशाख्य ऋक्प्रातिशाख्यके बाद रचा

गया, यही पाश्चात्य पण्डितोंका मत है। इस प्रातिशाख्यमें आत्रेय, स्थविरकौण्डिन्य, भारद्वाज, वाल्मीकि, अग्निवेश्य, अग्निवेश्यायन, पौष्करसादि प्रभृति आचार्योंका उल्लेख है। यह बड़े ही आश्चर्यका विषय है, कि इसमें तैत्तिरीय आरण्यक वा तैत्तिरीय ब्राह्मणका एक भी प्रसङ्ग देखनेमें नहीं आता। केवल तैत्तिरीय संहिताका विषय ही आलोचित हुआ है। आत्रेय, माहिष्येय और वररुचि-रचित तैत्तिरीय प्रातिशाख्यका भाष्य प्रचलित था; पर अभी वह नहीं मिलता है। वे सब प्राचीन भाष्य देख कर कार्त्तिकेयने त्रिभाष्यरत्न नामक एक विस्तृत भाष्यकी रचना की है।

कात्यायनका वाजसनेय-प्रातिशाख्य आठ अध्यायमें विभक्त है। १म अध्यायमें संज्ञा और परिभाषा, २य में स्वरप्रक्रिया, ३य-से ले कर ५म अध्याय तकमें संस्कार, ६ष्ठ और ७म अध्यायमें क्रियाका उच्चारणभेद तथा ८म अध्यायमें स्वाध्याय वा वेदपाठका नियम वर्णित हुआ है। इस वाजसनेय प्रातिशाख्यमें शाकटायन, शाकार्ण्य, गार्ग्य, काश्यप, दाल्भ्य, जातुकर्ण, शौनक, औपाशिवि, काण्व और माध्यन्दिन आदि पूर्वाचार्योंका उल्लेख है। इसके प्रथम अध्यायमें 'वेद' और 'भाष्य' इन्हीं दो भाषाका उल्लेख देखनेमें आता है।

कुछ दिन पहले पाश्चात्य पण्डितोंका विश्वास था, कि सामप्रातिशाख्य नहीं मिलता, परन्तु अभी वह संदेह जाता रहा। आज कल जो सामप्रातिशाख्य मिलता है वह पुष्पमुनिका बनाया हुआ है। यह दश प्रपाठकमें विभक्त है। इसके प्रथम और द्वितीय प्रपाठकमें दशरात्र, संवत्सर, एकाह, अहीन, सत्र, प्रायश्चित्त और क्षुद्र पर्वानुसार स्तोत्रिय सामोंकी संज्ञाएं संक्षेपमें वर्णित हैं। तृतीय और चतुर्थ प्रपाठकमें सामके मध्य श्रुत आइभाव और प्रकृतिभावके सम्बन्धमें उपयुक्त उपदेश है; पञ्चम प्रपाठकमें वृद्ध और अवृद्धभावको यथायथ व्यवस्था है; षष्ठ प्रपाठकमें सामभक्ति कहां गीत और कहां अगीत रहेगी, उसकी व्यवस्था; सप्तम और अष्टम प्रपाठकमें लोप, आगम और वर्णविकारके स्थानादि सम्बन्धमें विशेषभावसे उपदेश; नवम प्रपाठकमें भावकथन और दशम वा शेष प्रपाठकमें कुष्टाकुष्ट-निर्णय तथा प्रस्ताव लक्षणादि वर्णित हुए हैं।

अथर्वप्रातिशाख्य केवल दो ही पाये गये हैं—एक चार अध्यायमें सम्पूर्ण है। यह शौनकरचित है, इसीसे इसका शौनकीय चतुरध्यायिका नाम पड़ा है। इसमें छः मुख्य विषय आलोचित हुए हैं, १म—ग्रन्थका उद्देश्य, परिचय और वृत्ति; २य—स्वर और व्यञ्जनसंयोग, उदात्तादि लक्षण, प्रगृह्य, अक्षरविन्यास, युक्तवर्ण, यम, अभिनिधान, नासिक्य, स्वरभक्ति, स्फोटन, कर्षण और वर्णक्रम; ३य—संहिताप्रकरण; ४र्थ—क्रमनिर्णय; ५म—पदनिर्णय और ६ष्ठ—स्वाध्याय वा वेदपाठकी आवश्यकताके सम्बन्धमें उपदेश।

पाश्चात्य पण्डितोंमेंसे बहुतोंका विश्वास है, कि पाणिनि आदिके व्याकरण रचित होनेके बहुत पहले ये सभी प्रातिशाख्य रचे गये हैं। अभी जो सब प्रातिशाख्य मिलते हैं पाश्चात्य पण्डितोंके मतानुसार उनमेंसे शौनकरचित अथर्ववेद-प्रातिशाख्य ही सर्वप्राचीन है। इसके बाद ऋक्प्रातिशाख्य, ऋक्प्रातिशाख्यके बाद तैत्तिरीय प्रातिशाख्य और सबके अन्तमें कात्यायनका वाजसनेय-प्रातिशाख्य है। पण्डित सत्यव्रतसामश्रमीके मतसे—"पुष्पप्रणीत सामप्रातिशाख्य पाणिनिसूत्रसे, यहां तक कि सर्वदर्शनज्येष्ठ मीमांसादर्शनसे भी प्राचीन है। कारण, मीमांसादर्शनकी अधिकरणमालामें 'तथाच सामगा आहुः—'मूर्द्धं तालव्यमाह भवति।' इस सामप्रातिशाख्यका वचन उद्धृत है।'

अध्यापक गोल्डष्टुकरने प्रचलित सभी प्रातिशाख्य ग्रन्थोंको पाणिनिके बादका बतलाया है। उन्होंने मोक्षमूलर, वेबर आदि जर्मन पण्डितोंके मतकी समालोचना की है। उनके मतसे वाजसनेय-प्रातिशाख्यके रचयिता कात्यायन और पाणिनिसूत्रके वार्त्तिककार कात्यायन दोनों ही एक व्यक्ति थे। कात्यायनने अपने वार्त्तिकमें जिस प्रकार पाणिनिकी तीव्र आलोचना की है, वाजसनेय-प्रातिशाख्यके मध्य भी उसी प्रकार पाणिनिके ऊपर आक्रमण देखा जाता है। यथा—

पाणिनिसूत्रमें है—"अदर्शनं लोपः। (१।१।६० )। अर्थात् अदर्शन ही लोप है। कात्यायन कहते हैं, 'वर्ण-

स्यादर्शनं लोपः' ( वाजसनेयप्रा० १।१४१ ) अर्थात् केवल लोप कहनेसे काम नहीं चलेगा, वर्णका अदर्शन होनेसे ही लोप समझा जायगा।

पाणिनिने कहा है,—"उच्चैरुदात्तः।" ( १।२।२९ ) "नीचैरनुदात्तः" ( १।२।३० ) और "समाहारः स्वरितः" ( १।२।३१ )।

यहां वाजसनेय-प्रातिशाख्यकारने लिखा है कि केवल समाहार कहनेसे काम नहीं चलेगा 'उभयवान् स्वरितः' ( १।१०८-११० ) अर्थात् उदात्त और अनुदात्त दोनोंके योगसे स्वरित, यही कहना उचित है।

पाणिनिने कहा है, 'तस्यादित उदात्तमर्द्धह्रस्वं।" इस सूत्रसे कात्यायनने संतुष्ट न हो कर दूसरा सूत्र किया, "तस्यादित उदात्त स्वरार्द्धमात्र" ( प्रा० १।१२६ ) उदात्त अर्द्धह्रस्व कहनेसे काम नहीं चलता, स्वरकी अर्द्धमात्रा कहना ही अच्छा है। पाणिनिने कहा है, "तुलास्यप्रयत्नं सवर्णम्।" ( १।१।९ ) कात्यायनने साफ तौरसे लिखा है, "समानस्थानकरणास्यप्रयत्नसवर्णः।" ( १।४३ )

पाणिनि कहते हैं,—"मुखनासिकावचनोऽनुनासिकः" ( १।१।८ ) कात्यायन इससे संतुष्ट नहीं है। वे कहते हैं "मुखानुनासिकाकरणोऽनुनासिकः।" ( १।७५ ) पाणिनिने सूत्र किया है, "ओम् अभ्यादाने।" (८।२।८७) अर्थात प्रारम्भमें ओम् रहना जरूरी है। पाणिनिके इस सूत्रसे जाना जाता है, कि उनके समयमें केवल वैदिक ग्रन्थमें ही नहीं, सभी जगह प्रारम्भमें 'ओम्' व्यवहृत होता था। किन्तु वाजसनेय-प्रातिशाख्यकारने लिखा है, 'ओम्कारं वेदेषु' (१।१८) "अथाकारं भाष्येषु" ( १।१९ ) अर्थात् वेदके प्रारम्भमें 'ओम्' और भाष्यके प्रारम्भमें 'अथ'-का व्यवहार हुआ करता है। इस प्रमाण द्वारा वाजसनेय-प्रातिशाख्यकार पाणिनिके परवर्त्ती होते हैं।

वाजसनेय-प्रातिशाख्यकार और तैत्तिरीय प्रातिशाख्यकार दोनोंने ही ऋक्प्रातिशाख्यकार शौनकका मत उद्धृत किया है। सुतरां शौनक दोनों यजुःप्रातिशाख्यकारके पूर्ववर्त्ती होते हैं।

अथर्व और ऋक् दोनों ही शौनक-रचित माने जाते हैं, पर दोनों ग्रन्थ एक व्यक्तिकी रचना है वा नहीं, उसका पता नहीं चलता। परन्तु शौनकने ऋक्प्रातिशाख्यमें व्यालि ( व्याड़ि )-का मत उद्धृत किया है। महाभाष्य आदिसे जाना जाता है, कि व्याड़िने पाणिनिकी अष्टाध्यायीके ऊपर 'संग्रह' नामक एक वृहत् ग्रन्थ लिखा है। इन व्याड़िका दूसरा नाम दाक्षायन तथा पाणिनिका दाक्षिपुत्र है। पाणिनिके "यञिञोश्च" (४।१।१०) सूत्रके भाष्यमें पतञ्जलिने गोत्रापत्य समझानेके लिये उदाहरण स्वरूप 'दाक्षायण' शब्द ग्रहण किया है। फिर 'अतइञ्' ( पा ४।१।९५ ) सूत्रके भाष्यमें दक्षका अपत्य वा पुत्र समझानेके लिये 'दाक्षि' शब्दका उल्लेख किया है। पाणिनिने ४।१।१६२ सूत्रमें पौत्र और उसके वंशधरोंको ही गोत्रापत्य बतलाया है। इस हिसाबसे पाणिनि दक्षके पौत्र वा दाक्षिपुत्र और दाक्षायन व्याड़ि दक्ष वा दाक्षिके गोत्रापत्य होते हैं।

पाणिनिने एक सूत्र किया है, "आचार्योपसर्जनश्चान्तेवासी" ( ६।२।३६ ) अन्तेवासी अर्थात् शिष्यके पहले यदि उनकी आचार्यपरम्पराके नाम रहें और द्वन्द्व समास हो, तो पूर्व पदका प्रकृतिस्वर होता है। महाभाष्यकार पतञ्जलिने इसके उदाहरणस्वरूप लिखा है, "आपिशलपाणिनीय-व्याड़ीय-गौतमीयाः।" इस प्रमाण द्वारा भी पाणिनि व्याड़िके पूर्ववर्त्ती वा आचार्य होते हैं।

कोई कोई प्रातिशाख्यको वैदिक व्याकरण समझते हैं। वेदके षड़ङ्गके मध्य 'व्याकरण' एक है ; परन्तु प्रातिशाख्यका नाम षड़ङ्ग वा वैदिक व्याकरणके मध्य गृहीत नहीं होता। सचमुच प्रातिशाख्यमें व्याकरणके लक्षणका बिलकुल अभाव है। इसीसे संस्कृतविद् पण्डितोंने प्रातिशाख्यको वेदकी शाखाविशेषका नाद और स्वर घटित तथा पदको संहितामें लानेके लिये विधिमूलक ग्रन्थ बतला कर प्रकाशित किया है।

प्रातिश्रुत्क ( सं० पु० ) प्रतिश्रुति तत्समये भव ठञ्। प्रतिश्रवणके समय उत्पन्न पुरुष।

प्रातिस्विक ( सं० त्रि० ) प्रतिस्वं भवः, प्रतिस्व-ठक्। १ असाधारण। २ अपना, निजका। ३ प्रत्येकका यथाक्रम पृथक् पृथक्, अपना अपना। ४ अन्यासाधारण, जो दूसरेके नहीं है। ५ आवेशिक।

प्रातिहत ( सं० त्रि० ) स्वरितका संज्ञाभेद।

प्रातिहर्त्र ( सं० क्ली० ) प्रतिहर्त्तुर्भावः कर्म वा उद्गात्रादि अञ्, ( पा ५।१।१२६ ) प्रतिहर्त्ताका कर्म । २ प्रतिहर्त्ताका भाव ।

प्रातिहार ( सं० पु० ) प्रतिहार एव, स्वार्थे अण् । १ प्रातिहारिक, मायावी । २ कौड़ाकुशली । ३ मायाकार, जादूगर । ४ प्रतिहार, द्वारपाल ।

प्रातिहारक ( सं० पु० ) प्रतिहारक एव, स्वार्थे अण् । प्रातिहारक ।

प्रातिहारिक ( सं० पु० ) प्रतिहारः प्रतिहरणं व्याजइत्यर्थे, स प्रयोजनमस्येति प्रतिहार-ठञ् (पा ५।१।१०६) १ मायाकार, मायावी, जादूगर । २ द्वारपाल । ( त्रि० ) ३ प्रतिहार सम्बन्धी ।

प्रातिहार्य ( सं० क्ली० ) १ प्रतिहारका कार्य, द्वारपालका काम । २ इन्द्रजाल, माया, लाग ।

प्रातीतिक ( सं० त्रि० ) प्रतीत्या निर्वृत्तः ठञ् । १ जिसकी प्रतीति केवल चिन्ता या कल्पनाके द्वारा मनसे होती हो । २ जिसकी प्रतीति स्वयं किसीको हो ।

प्रातीप ( सं० पु० ) प्रतीपस्यापत्यं प्रतीपस्यायं इति वा ; प्रतीप-अण् । १ प्रतीप-नृपपुत्र, शान्तनुराज । २ प्रतीपका अपत्य ।

प्रातीपिक ( सं० त्रि० ) प्रतीपं वर्त्तते इति प्रतीप-ठञ् । १ प्रतिकूल आचरण करनेवाला, विरुद्धाचारी । २ विपरीत, उलटा ।

प्रातृद ( सं० पु० ) ऋषिभेद, एक वैदिक ऋषिका नाम ।

प्रात्यक्ष ( सं० त्रि० ) प्रत्यक्ष-सम्बन्धीय ।

प्रात्यग्रथि ( सं० पु० ) प्रत्यग्रथका गोत्रापत्य ।

प्रात्यन्तिक ( सं० पु० ) १ वह राज्य जो सीमाप्रान्तमें हो, ऐसा राज्य जो दो राज्योंकी सीमाके मध्यमें हो । २ सीमाकी रक्षाके लिये नियुक्त पुरुष ।

प्रात्ययिक (सं० त्रि०) प्रत्ययाय स्थित इति प्रत्यय-ठक् । १ प्रत्ययसम्बन्धीय । ( पु० ) २ मिताक्षराके अनुसार तीन प्रकारके प्रतिभूमेंसे दूसरा ।

प्रात्यहिक ( सं० स्त्री० ) प्रतिदिनका, दैनिक ।

प्राथमकल्पिक ( सं० पु० ) प्रथमकल्प आद्यारम्भ प्रयोजनं यस्य ( पा५।१।१०९ ) इति ठञ्, यद्वा प्रथमकल्पमधीते इति, विद्यालक्षणकल्पान्ताच्चेति वक्तव्यमिति ठक् । १ प्रथमारब्ध वेदाध्ययन । २ कल्परूपशिक्षाग्रन्थाध्ययन विषयीभूत । ( त्रि० ) प्रथमकल्पे भवः ठक् । ३ प्रथमारम्भोचित वेदाध्ययनादि । प्रथमं शिक्षणीयं कल्पं शास्त्रमधीते यः इत्यर्थे ठक् । ४ शैक्ष्य ।

प्राथमिक ( सं० त्रि० ) प्रथमे भवः-प्रथम-ठञ् । १ प्रथमभव, जो पहले उत्पन्न हुआ हो । २ प्रारम्भिक, आदिम ।

प्राथम्य ( सं० त्रि० ) प्रथम-ष्यञ् । प्रथमका भाव, प्रथमता, पहलापन ।

प्रादक्षिण्य ( सं० पु० ) प्रदक्षिण-सम्बन्धीय ।

प्रादानिक ( सं० त्रि० ) दानयोग्य, जो देने लायक हो ।

प्रादाय ( सं० अव्य० ) प्रकृष्ट रूपसे दत्त ।

प्रादि (सं० पु०) उपसर्ग संज्ञार्थं पाणिनि उक्त शब्दभेद । प्रादिगण ये सब हैं,—प्र, परा, अप, सम्, अनु, अव, निस्, निर्, वि, आङ्, नि, अधि, अपि, अति, सु, उत्, अभि, प्रति, परि, उप प्रभृति ।

प्रादित्य ( सं० पु० ) राजपुत्रभेद ।

प्रादुराक्षि ( सं० पु० ) गोत्र प्रवर ऋषिभेद

प्रादुर्भाव ( सं० पु० ) प्रादुस्-भू-भावे-घञ् । १ आविर्भाव, प्रकट होना । २ विकाश । ३ उत्पत्ति ।

प्रादुर्भूत ( सं० पु० ) १ आविर्भूत, प्रकटित । २ विकसित, निकला हुआ । ३ उत्पन्न ।

प्रादुर्भूतमनोभवा (सं० स्त्री०) केशवके अनुसार मध्याके चार भेदोंमेंसे एक । इसके मनमें कामका पूरा प्रादुर्भाव होता है और कामकलाके समस्त चिह्न प्रकट होते हैं । साहित्यदर्पणमें इसे प्ररूढ़स्मरयौवना लिखा है ।

प्रादुष्करण ( सं० क्ली० ) प्रादुस्-कृ-अण् । १ प्रदर्शन, किसी अप्रकट वस्तुको प्रकट करनेका भाव । २ दृष्टिगोचरकरण, दिखलाना ।

प्रादुष्कृत ( सं० त्रि० ) १ आविर्भूत, जो प्रकट हुआ हो । २ प्रदर्शित, जो दिखलाया गया हो ।

प्रादुष्कृतवपु ( सं० त्रि० ) जो आकृति रूपविशिष्ट हो कर दृष्ट होती है । जैसे, मूर्त्तिविशिष्ट देव और भूतयोनिकी छायाका शरीरमें आविर्भाव, शरीरमें भूतादिका आवेश ।

प्रादुष्कृत्य ( सं० त्रि० ) १ उत्पाद्य । २ प्रकट करनेयोग्य, जो दिखलाने लायक हो ।

प्रादुष्य ( सं० क्ली० ) प्रादुर्भाव ।

प्रादेश (सं० पु०) प्रदिश्यते प्र-दिश् हलश्चेति घञ्। (उपसर्गस्य घञति दीर्घ) १ तर्जनी और अंगुष्ठका मध्य-प्रदेश, तर्जनी और अंगूठेके बीचका भाग। २ परिमाणभेद, प्राचीनकालका एक मान जो अंगूठेकी नोकसे ले कर तर्जनीकी नोक तकका होता था और नापनेके काममें आता था। ३ प्रदेश, स्थान।

प्रादेशन (सं० क्ली० प्र-आ-दिश्-ल्युट्। दान।

प्रादेशमात्र (सं० त्रि०) वितस्तिपरिमित, विघत परिमाण।

प्रादेशिक (सं० त्रि०) प्रदेशे भव-ठक्। १ प्रदेशभव, किसी एक देशका। २ प्रसङ्गगत, प्रसङ्गानुसार। ३ पूर्ववर्त्ती घटना वा दृष्टान्त द्वारा प्रतिपन्न। ४ आद्यर्थज्ञापक। ५ विशेष स्थानविषयक। (पु०) ६ सामन्त, जमींदार या सरदार आदि। ७ सूबेदार।

प्रादेशिकेश्वर (सं० पु०) सामन्तराज, सामान्य भूसम्पत्तिके अधिकारी वा राजा।

प्रादेशिन् (सं० त्रि०) वितस्तिपरिमित, बित्ता भरका।

प्रादेशिनी (सं० स्त्री०) तर्जनी।

प्रादोष (सं० त्रि०) प्रदोषस्या मिति प्रदोष-अण्। १ प्रदोषसम्बन्धी, प्रदोषसे सम्बन्ध रखनेवाला। (पु०) २ प्रदोषकालमें विचरणकारी मृगादि।

प्रादोषक (सं० त्रि०) प्रदोषस्यायमिति प्रदोष-ठञ्। (निशाप्रदोषाभ्याञ्च। पा ४।३।१४) प्रदोषकालमें होनेवाला।

प्रादोहनि (सं० पु० स्त्री०) प्रदोहनस्यापत्यं इञ्। प्रदोहनका अपत्य।

प्राद्युम्नि (सं० पु०) प्रद्युम्नका अपत्य।

प्राद्योति (सं० पु०) प्रद्योतका अपत्य।

प्राधनिक (सं० पु०) प्रधनं संग्रामस्तत्साधनं प्रयोजनमस्य ठक्। १ युद्धोपकरण, लड़ाईका सामान। (त्रि०) २ योद्धा, लड़ाका।

प्राधा (सं० स्त्री०) प्रधैव स्वार्थे ण। १ दक्षकी एक कन्याका नाम। २ काश्यपकी एक स्त्रीका नाम। पुराणोंमें इसे गन्धर्वों और अप्सराओंकी माता बतलाया है।

प्राधानिक (सं० स्त्री०) प्रधान स्वार्थे-ठक्, तस्येदं ठक् वा। प्रधान, प्रधान सम्बन्धी।

प्राधान्य (सं० क्ली०) प्रधानस्य भावः प्रधान भावे-ष्यञ्। १ प्रधानत्व, मुख्यता। २ प्रधानता, श्रेष्ठता।

प्राधान्यस्तुति (सं० त्रि०) जो विशेष स्तुतिवादको प्राप्त हुए हैं।

प्राधीत (सं० त्रि०) प्र-अधि-इङ्-क्त। प्रकृष्टरूपसे पठित, जो अच्छी तरह पढ़ा गया हो।

प्राधेय (सं० त्रि०) १ प्राधाका अपत्य। २ उसका वंशधर। (पु०) ३ जातिविशेष।

प्राध्यायन (सं० क्ली०) प्राधि-इङ्-ल्युट्। प्रकृष्टरूपसे अध्ययन, जोरसे आवृत्ति या पठन।

प्राध्येषण (सं० क्ली०) प्रा-अधि-इष्-ल्युट्। १ विद्या वा ज्ञानलाभ विषयमें प्रवृत्ति। २ ज्ञानार्जनके कारण शिष्यके प्रति उपदेशवाक्य।

प्राध्व (सं० पु०) प्रागतोऽध्वानमिति अच्। (उपसर्गादध्वनः। पा ५।४।८५) प्रकृष्टोऽध्वा इति अच् समासान्त। १ बहुदूरगामी रथादि, जिस वस्तु पर सवार हो कर लोग लम्बी यात्रा करें। २ लम्बी राह। ३ प्रहर। ४ प्रणतभाव, विनय। ५ बन्ध।

प्राध्वम् (सं० अव्य०) प्राध्वनतीति प्रा-आ-ध्वन-डमि। १ आनुकूल्य। आनुकूल्यार्थक शब्दसे नर्मन् और अनुकूल दोनों ही समझते हैं। (पु०) २ नम्रता, विनय। ३ बन्धन।

प्राध्वंसन (सं० पु०) प्रध्वंसका अपत्य।

प्राध्वन (सं० पु०) प्रकृष्टः अध्वा प्रादिस०। १ प्रकृष्ट पथ, अच्छी सड़क। २ नदीका गर्भ।

प्राध्वर (सं० पु०) वृक्षकी शाखा, पेड़की डाल।

प्रान्त (सं० पु०) प्रकृष्टोऽन्तः। १ अन्त, शेष। २ किनारा, छोर। ३ दिशा, ओर। ४ किसी देशका एक भाग, प्रदेश। ५ एक ऋषिका नाम। ६ इस ऋषिके गोत्रके लोग।

प्रान्तग (सं० त्रि०) प्रान्ते गच्छतीति गम-ड। सीमा पर रहनेवाला, जो प्रान्तमें या सरहद पर रहता हो।

प्रान्ततस् (सं० अव्य०) प्रान्त-तसिल्। प्रान्तदेशमें, सीमाभागमें।

प्रान्तदुर्ग (सं० क्ली०) सीमादेशस्थित नृपाश्रय स्थान वा दुर्ग, वह दुर्ग जो नगरके किनारे प्राचीरके बाहर हो।

प्रान्तपुष्पा ( सं० स्त्री० ) १ पुष्पवृक्षविशेष, एक फूलका पौधा। २ उस वृक्षका पुष्प।

प्रान्तभूमि ( सं० स्त्री० ) १ किसी पदार्थका अन्तिम भाग, किनारा। २ योगशास्त्रके अनुसार समाधि, जो योगकी अन्तिम सीमा मानी जाती है। ३ सोपान, सीढ़ी।

प्रान्तर ( सं० क्ली० , प्रकृष्टमन्तरं अवकाशो व्यवधानं वा यत्र। १ वृक्षच्छायादिशून्य पथ, दो स्थानोंके वीचका लम्बा मार्ग, जिसमें जल या वृक्षों आदिकी छाया न हो। २ वन, जङ्गल। ३ दो गाँवोंके वीचकी भूमि। ४ दो प्रदेशोंके वीचका शून्य स्थान। ५ वृक्षके वीचका खोखला अंश।

प्रान्तवृत्ति ( सं० स्त्री० ) क्षितिज।

प्रान्तशून्य ( सं० क्ली० ) दूर शून्यपथ, दो स्थानोंके वीचका लम्बा मार्ग जिसमें जल या वृक्षों आदिकी छाया न हो।

प्रान्तायन ( सं० पु० ) प्रान्तका गोत्रापत्य, प्रान्त नामक ऋषिके गोत्रके लोग।

प्रान्तिक ( सं० त्रि० ) १ प्रान्त सम्बन्धी, प्रान्तीय। २ प्रदेशी, किसी एक देश या प्रान्तसे सम्बन्ध रखनेवाला।

प्रान्तिय ( सं० त्रि० ) प्रान्तिक, प्रान्तसे सम्बन्ध रखनेवाला।

प्रांशु ( सं० त्रि० ) १ उच्च, ऊँचा। ( पु० ) २ वैवस्वत मनुके एक पुत्रका नाम, विष्णु।

प्राप ( सं० पु० ) प्र-अप्। १ प्राप्ति, प्रापण। २ जल-सिक्त, जलपूर्ण।

प्रापक (सं० त्रि०) १ प्राप्ति सम्बन्धीय। २ पानेवाला, जो पानेके योग्य हो। ३ प्राप्त होनेवाला।

प्रापण ( सं० क्ली० ) प्र-आप्-ल्युट्। १ नयन, ले आना। २ प्राप्ति, मिलना। ३ प्रेरण।

प्रापणिक (सं० पु०) प्रापणाव्यते इति प्र-आ-पण व्यवहारे-किकन्। (उणादिकोषः ।उण् २।४१ पण्यविक्रयी, सौदा या माल बेचनेवाला।

प्रापणीय ( सं० त्रि० ) प्राप्यते यत् प्र-आप् अनीयर्। प्राप्य, जो मिलने योग्य हो।

प्रापिन् ( सं० त्रि० ) प्राप्त करनेवाला, जिसे कुछ मिले।

प्रापेय (सं० पु०) गन्धर्वगणविशेष। प्राधेय देखो।

प्राप्त ( सं० त्रि० ) प्र-आप्-क्त। १ प्रस्थापित, लब्ध। २ उत्पन्न। ३ समुपस्थित। ४ पाया हुआ, जो मिला हो।

प्राप्तकारिन् ( सं० त्रि० ) उपयुक्त विचार द्वारा कार्यकारी।

प्राप्तकाल ( सं० पु० ) प्राप्तःकालोऽस्य। १ करणयोग्यकाल, कोई काम करने योग्य समय। २ उपयुक्त काल, उचित समय। ३ मरणयोग्य काल। ४ विवाहयोग्य उम्र। (त्रि०) ५ समयप्राप्त, जिसका काल आ गया हो।

प्राप्तकालम् ( सं० अव्य० ) उपयुक्त समयमें, यथाकालमें।

प्राप्तजीवन ( सं० त्रि० ) पुनर्जीवित, जिसकी नई जिन्दगी हुई हो।

प्राप्तदोष ( सं० त्रि० ) दोषी, जिसने कोई दोष या अपराध किया हो।

प्राप्तपञ्चत्व ( सं० त्रि० ) प्राप्तं पञ्चत्वं मरणं येन। मृत, जो पञ्चत्व प्राप्त कर चुका हो।

प्राप्तबुद्धि ( सं० त्रि० ) १ बुद्धिमान्, चतुर। २ जो बेहोश होनेके बाद फिर होशमें आया हो।

प्राप्तभार ( सं० पु० ) प्राप्तभारः तद्वहनकालोऽस्य। भार-सहनशील वृषादि, वह बैल जो बोझ ढोता हो।

प्राप्तभाव (सं० पु०) प्राप्तो भावो येन। १ जाताक्ष। (त्रि०) २ लब्ध सत्तादि। ३ जिसके मनमें भाव वा अवस्थान्तर उपस्थित हुआ हो।

प्राप्तमनोरथ ( सं० त्रि० ) जिसकी वाञ्छा पूरी हुई हो।

प्राप्तयौवन (सं० त्रि०) जिसका यौवनकाल आ गया हो, जवान।

प्राप्तरूप (सं० त्रि०) प्राप्तं रूपं येन। १ मनोज्ञ। २ पण्डित। ३ रूपवान्।

प्राप्तवर (सं० त्रि०) अनुग्रह वा आशीर्वाद लाभकारी।

प्राप्तव्य (सं० त्रि०) प्राप्यते यत्। प्र-आप्-कर्मणि तव्य। प्राप्य, जो मिलनेको हो, मिलनेवाला।

प्राप्तव्यवहार ( सं० त्रि० ) १ जो युवक-जनोचित वयसको प्राप्त हुआ हो। २ जो व्यक्ति स्वकीय कार्यावली निष्पादन करने और कुलप्रथादि आचार व्यवहारकी रक्षा करनेमें समर्थ हो।

प्राप्तसूर्य ( सं० पु० ) जिसके मस्तकके ऊपर विलम्बित सरल रेखामें सूर्य अवस्थित हों।

प्राप्तव्यमर्थ ( सं० पु० ) पञ्चतन्त्रोल्लिखित मनुष्यविशेष।

प्राप्ति ( सं० स्त्री० ) प्र-आप-क्तिन् । १ उदय । २ धनादिकी वृद्धि । ३ अधिगम, अर्जन । ४ लाभ, फायदा । ५ प्रापण, मिलना । ६ पहुंच । ७ अणिमादि आठ प्रकारके ऐश्वर्यों में से एक, जिससे वाञ्छित पदार्थ मिलता है अथवा सब इच्छाएं पूर्ण होती हैं । ८ नाटकका सुखद उपसंहार । ९ फलित ज्योतिषके अनुसार चन्द्रमाका ग्यारहवां स्थान जिसे लाभ भी कहते हैं । १० सङ्गति, मेल । ११ जरासन्धकी एक पुत्री जो कंससे ब्याही थी । १२ कंसकलत्रभेद, कंसकी एक स्त्रीका नाम । १३ समिति, सङ्घ । १४ प्राणायामकी चार प्रकारकी अवस्थाओंमेंसे एक अवस्था । १५ संयोगस्वरूप द्रव्यगुणभेद । १६ मुखाङ्गभेद । १७ कामकी पत्नीभेद । १८ सहमभेद । १९ भाग्य । २० व्याप्ति, प्रवेश । २१ आय, आमदनी ।

प्राप्तिसम (सं० क्ली०) गौतमोक्त जात्युत्तरभेद, वह प्रत्यवस्थान या आपत्ति जो हेतु और साध्यको ऐसी अवस्थामें जब कि दोनों प्राप्य हों, अवशिष्ट बतला कर की जाय । यथा—एक मनुष्य कहता है कि पर्वत वह्निमान् है, क्योंकि वह धूमवान् है। जैसे पाकगृह, इस पर वादी कहता है, कि पर्वत धूमवान् है, क्योंकि वह वह्निमान् है, जैसे पाकगृह । प्रतिवादी आपत्ति करता है, कि जहां अग्नि है क्या धूम वहां सर्वदा रहता है अथवा कभी नहीं भी रहता । यदि सर्वत्र रहता है, तो साध्य और साधकमें कोई अन्तर नहीं, फिर तो धूम अग्निका वैसे ही साधक हो सकता है जैसे अग्नि धूमका । इसीको प्राप्तिसमजाति कहते हैं ।

प्राप्य (सं० त्रि०) प्र-आप्-ण्यत् । १ प्राप्तव्य, प्राप्त करने योग्य । २ जो पहुंचमें हो, जहां तक पहुंच हो सकती हो । ३ गम्य । ४ मिलने योग्य, जो मिल सके । ( पु० ) ५ व्याकरणोक्त नियमविशेष । ६ कर्मभेद । (अव्य०) ७ लब्धार्थं, पानेके लिये ।

प्राप्यकारी ( सं० पु० ) इन्द्रिय जो किसी विषय तक पहुंच कर उसका ज्ञान कराती है। न्यायदर्शनके मतसे ऐसी इन्द्रिय केवल आंख ही है , परन्तु वेदान्त-दर्शनमें कहा है, कि कानमें भी यह गुण है ।

प्राबल्य (सं० क्ली० १ प्रबलका भाव, तेजी । २ प्रधानता ।

प्रावालिक ( सं० पु० ) प्रवालव्यवसायी, प्रवालका व्यापार करनेवाला पुरुष ।

प्राबोधक ( सं० पु० ) वह पुरुष जो राजाओंको उनकी स्तुति सुना कर जगानेके लिये नियुक्त हो । प्राचीनकालमें यह काम करनेके लिये मगध देशके लोग नियुक्त किये जाते थे जिन्हें मागध कहते थे ।

प्राभञ्जन ( सं० क्ली० ) प्रभञ्जनो देवताऽस्य अण् । १ वायुदेवता कर्त्तृक अधिष्ठित, जो वायुदेवताके द्वारा अधिष्ठित हो । २ प्रभञ्जन या वायुदेवता-सम्बन्धी । ( पु० ) ३ स्वातिनक्षत्र ।

प्राभव ( सं० क्ली० ) प्रभोर्भाव प्रभु-अण् । १ श्रेष्ठत्व, श्रेष्ठता । २ प्रभुत्व, अधिकार ।

प्राभवत्य ( सं० क्ली० ) प्रभवतो भावः ष्यञ् । विभुत्व, प्रभुता ।

प्राभाकर ( सं० पु० ) प्रभाकरस्यायं तन्मतं वेत्तीति प्रभाकर-अण् । प्रभाकर-सम्बन्धीय मीमांसकविशेष ।

प्राभातिक ( सं० त्रि० ) प्रभातसम्पर्कीय, सबेरेका ।

प्राभासिक ( सं० त्रि० ) प्रभासदेशभव, प्रभास देशका ।

प्राभृत ( सं० क्ली० ) प्राभ्रियते स्मेति प्र-आ-भृ-क्त । उपढौकन द्रव्य, उपहार ।

प्राभृतक ( सं० क्ली० ) प्राभृत-स्वार्थे-कन् । प्राभृत, उपढौकन, उपहार । इसका पर्याय कौशलिका है ।

प्राभृतीकृत ( सं० त्रि० ) १ उत्सर्गीकृत, जिसका उत्सर्ग दिया गया हो । २ उपहाररूपमें प्रदत्त, जो इनाममें दिया गया हो ।

प्रामति ( सं० पु० ) दशम मन्वन्तरके अन्तर्गत सप्तर्षिके मध्य एक ऋषि ।

प्रामाणिक ( सं० त्रि० ) प्रमाणादागतः प्रमाण-ठक् । १ हैतुक । २ जो प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों द्वारा सिद्ध हो । ३ माननीय, मानने योग्य । ४ सत्य, ठीक । ५ शास्त्रसिद्ध । ६ जो प्रमाणोंको मानता हो । ७ शास्त्रज्ञ । ( पु० ) ८ व्यापारियोंका मुखिया ।

प्रामाण्य ( सं० क्ली० ) प्रामाणस्य भावः प्रमाण-ष्यञ् । १ प्रमाकरणत्व, प्रमाणता । २ मान, मर्यादा ।

प्रामाण्यवाद ( सं० पु० ) प्रामाण्यस्य वादः कथनम् । १ प्रमाकारणता कथन । २ चिन्तामणि न्यायग्रंथविशेष ।

प्रामादिक ( सं० त्रि० ) प्रमाद-ठक् । प्रमादघटित, दोषयुक्त, दूषित ।

प्रामादिकत्व ( सं० क्ली० ) प्रामादिकोंका भाव ।

प्रामाद्य ( सं० पु० ) प्रमाद्यत्यनेनेति प्र-मद्-ण्यत् । १ अडूस ( Gendarussa Adhadota ) । २ उन्माद, पागलपन ।

प्रामीत्य ( सं० क्ली० ) प्रमयनमिति प्र-मी वधे-भावे-क्त ; ततः प्रमीते मरणे साधु इति ष्यञ् ; अस्य वधतुल्यत्वात्तथात्वम् । १ ऋण, कर्ज । प्रमीतस्यभाव इति प्रमीतष्यञ् । २ मृतत्व ।

प्रामीसरीनोट ( अं० पु० ) १ वह लेख या पत्र जिस पर लिखनेवाला अपना हस्ताक्षर करके यह प्रतिज्ञा करे, कि मैं अमुक पुरुषको या जिसे वह आज्ञाका अधिकार दे या जिसके पास यह लेख हो, किसी नियत समय पर उतना रुपया दे दूंगा, हुंडी । २ एक प्रकारका सरकारी कागज या ऋणपत्र । इसमें सरकार अपनी प्रजासे कुछ ऋण ले कर प्रतिज्ञा करती है, कि मैंने इतना ऋण लिया और इसका इस हिसाबसे सूद दिया करूंगी। ऐसी हुंडीका सरकारी खजानेसे बराबर समय समय पर सूद मिला करता है । जब हुंडी का नियत समय पूरा हो जाता है, तब सरकारसे उसका रुपया भी मिल सकता है । ऐसी हुंडी यदि मालिक चाहे, तो बीचमें दूसरेके हाथ बेच भी सकते हैं। ऐसी हुंडी या नोटका भाव बराबर घटा बढ़ा करता है ।

प्रामोदक ( सं० त्रि० ) मनोज्ञ, मनोहारी ।

प्राय ( सं० पु० ) प्रकृष्टमयनमिति प्र-अय-घञ् ; यद्वा-प्र-इ-अच् । ( पा १।३।५६ ) १ मरण, मौत । २ अनशनादि तप जिससे मनुष्य शक्तिहीन हो कर मृतकके समान हो जाता है या मर जाता है । ३ अवस्था, उम्र । ४ समान, तुल्य । ५ लगभग । ६ प्रवेश । ( त्रि० ) ७ गमक, जानेवाला ।

प्रायः ( सं० अव्य० ) प्र-अय-गतौ असुन् । १ विशेषकर, बहुधा, अकसर । २ लगभग, करीब करीब ।

प्रायगत ( सं० त्रि० ) आसन्नमृत्यु, जो मर रहा हो ।

प्रायचित्त ( सं० क्ली० ) प्रायश्चित्त देखो ।

प्रायण ( सं० क्ली० ) प्र-अय-भावे-ल्युट् । १ शरीरपरिवर्त्तन, एक शरीर त्याग कर दूसरे शरीरमें जाना । २ अनशन द्वारा देहत्याग । ३ एक स्थानसे दूसरे स्थान पर जाना । ४ जन्मान्तर । ५ वह द्रव्य या आहार जो अनशन व्रतकी समाप्ति पर ग्रहण किया जाता है, पारण । ६ प्रवेश, प्रारम्भ । ७ दुग्धमिश्रित खाद्यद्रव्यविशेष, एक प्रकारका खाद्यपदार्थ जो दूधमें मिला कर बना है । ८ जीवनपथ, जीवितावस्था ।

प्रायणान्त ( सं० पु० ) जीवनका शेष मृत्यु, मरण ।

प्रायणीय ( सं० त्रि० ) प्रायणे आरम्भदिने विहितः इति प्रायण-छ । १ प्रारम्भ दिन । २ सोमयागमें पहली सुत्याके दिनका कर्म । ( त्रि० ) ३ प्रारम्भिक, आरम्भसम्बन्धी ।

प्रायदर्शन ( सं० क्ली० ) सचराचर दर्शनयोग्य भौतिक दृश्यादि, साधारण घटना जो प्रायः देखनेमें आती हो ।

प्रायद्वीप ( सं० पु० स्थलका वह भाग जो तीन ओरसे पानीसे घिरा हो और केवल एक ओर स्थलसे मिला हो ।

प्रायभव ( सं० त्रि० ) नित्यसंघटनशील, जो साधारण रीतिसे अथवा प्रायः होता हो ।

प्रायविधायिन् ( सं० त्रि० ) जिसने अनशनव्रत द्वारा जीवनत्यागका सङ्कल्प किया हो ।

प्रायवृत्त ( सं० त्रि० ) जो बिलकुल गोल या वर्तुलाकार न हो पर बहुत कुछ गोल हो, अंडाकार ।

प्रायशः ( सं० अव्य० ) १ सब प्रकारसे, बिलकुल तरहसे । २ बाहुल्यरूपसे, अकसर ।

प्रायश्चित्त ( सं० क्ली० ) प्रायस्य पापस्य चित्तं विशोधनं यस्मात् । ( पारस्करप्रभृतीनि च संज्ञायां । पा ६।१।१५७ ) इत्यत्र प्रायस्य चित्तिचित्तयो इति वार्त्तिकोक्त्या सुट् निपात्यते च । पापक्षयसाधन कर्म, वह कृत्य जिसके करनेसे मनुष्यके पाप छूट जाते हैं । अङ्गिराने लिखा है—

"प्रायो नाम तपः प्रोक्तं चित्तं निश्चय उच्यते ।
तपोनिश्चयसंयुक्तं प्रायश्चित्तमिति स्मृतं ॥"

प्रायस् शब्दका अर्थ तप और चित्तका अर्थ निश्चय है। तपोनिश्चययुक्त होनेसे उसे प्रायश्चित्त कहते हैं।

हारीतके मतसे,—"प्रयततवाद्वोपचितमशुभं नाशयतीति ।" अर्थात् शुद्धि द्वारा सञ्चित पाप नाश होता है, इसीसे इसका प्रायश्चित्त नाम पड़ा है ।

मनुष्यके प्रधानतः तीन प्रकारके पाप होते हैं—१ला, शास्त्रमें जिस जातिके लिये जो कार्य बतलाया गया है, उसका नहीं करना।

२रा,—शास्त्रमें जो कार्य निषिद्ध बतलाये गये हैं, उनका अनुष्ठान।

३रा,—इन्द्रियका दमन न करके यथेच्छभावमें कामभोग। इन तीन प्रकारके पापोंसे मनुष्यका पतन होता है। इस पापक्षयके लिये प्रायश्चित्त आवश्यक है। जैसे—

ब्राह्मणका यथाकालमें उपनयन होना आवश्यक है। यथाकालमें उपनयन नहीं होनेसे विहित कर्मके अनुष्ठानके कारण पाप होता है। अतएव यह पापक्षयरूप प्रायश्चित्त करके पीछे उपनयन करना होगा। इसी प्रकार शूद्रके लिये द्विजातिशुश्रूषा विहित है, किन्तु उसे न करके यदि वह ब्राह्मणका आचार अवलम्बन करे, तो उससे पाप होता है। उस पापक्षयके लिये शास्त्रानुसार प्रायश्चित्त करना उचित है। इसी प्रकार ब्राह्मणके लिये सुरापान वा सुराविक्रय विशेषरूपसे निन्दित और पापक बतलाया गया है। निन्दित कर्मरूप पापक्षयके लिये भी प्रायश्चित्त आवश्यक है। इसी तरह परस्त्रीगमन, ब्राह्मणके चण्डालीगमन आदिसे महापाप होता है और उसके लिये भी प्रायश्चित्तको व्यवस्था है।

सभी कार्योंमें समान पाप नहीं होता, किसी कार्यमें अल्पपाप और किसी कार्यमें महापाप होता है। पापके अल्पाधिक्यके अनुसार पापके भी उपयुक्त प्रायश्चित्तकी व्यवस्था है। कर्मविपाक और पाप शब्द देखो। अथवा इसके ज्ञानकृत और अज्ञानकृत ये दो प्रकारके भी पाप होते हैं। कहीं कहीं ज्ञानकृत पापका प्रायश्चित्त नहीं है। प्रायश्चित्त करने पर भी वह ज्ञानकृत पाप नहीं छूटता। फिर कहीं कहीं ज्ञानकृत पापका प्रायश्चित्त है। परन्तु अज्ञानकृत पापमें जिस प्रकार सामान्य प्रायश्चित्त करनेसे काम चलता है, उस प्रकार इसमें नहीं है, इसमें दूना प्रायश्चित्त करना पड़ता है। फिर अवस्थाविशेषमें भी प्रायश्चित्तकी कमी वेशी है। इस सम्बन्धमें प्रायश्चित्तेन्दुशेखरमें काशीनाथने इस प्रकार लिखा है—

"जिस वर्णके लिये जिस पापके प्रायश्चित्तको जैसी व्यवस्था है—अवस्थाभेदसे देशकालादिके अनुसार उसकी पूर्ण, पादन्यून, अर्द्ध और चौथाई व्यवस्था भी है। जैसे बालक, वृद्ध, आतुर और स्त्रियोंके लिये आधा। १६ वर्षसे कम उमरका बालक और ८० वर्षसे अधिक उमरका वृद्ध कहलाता है। पांचसे ग्यारह वर्ष तक पाद, बारहसे सोलह वर्ष तक अर्द्ध, पूरा सोलह वर्ष होनेसे पूर्ण प्रायश्चित्त आवश्यक है। पांच वर्षसे कम होनेसे पाप नहीं लगता, सुतरां उसे प्रायश्चित्त नहीं करना पड़ता है। इसके अतिरिक्त प्रायश्चित्तेन्दुशेखरमें लिखा है—शास्त्रज्ञ ब्राह्मणके लिये पूर्ण प्रायश्चित्त, क्षत्रियोंके लिये पादोन, वैश्यके लिये पादमात्र प्रायश्चित्त है। शूद्रके प्रायश्चित्तमें जप होमादि नहीं करने होते। अमन्त्रक करना होता है। जो याग यज्ञ करते हैं उन्हें जपादि अवश्य करना चाहिये।

प्रायश्चित्तस्थलमें जो पञ्चगव्यकी व्यवस्था है, वहां गोमयसे दूना गोमूत्र, चौगुना घृत और अठगुना दुग्ध तथा दधि ग्राह्य है। एतद्भिन्न ताम्रवर्णा गोका मूत्र, श्वेतवर्णाका गोमय, पीतवर्णाका दधि और कृष्णवर्णा गोका घृत ही प्रशस्त है। जो उक्त नियमका पालन करनेमें बिलकुल असमर्थ हैं, उनके लिये जहां गोदानकी व्यवस्था है वहां गोके अभावमें उसका मूल्य देना होता है। गोमूल्य इस प्रकार निर्दिष्ट हुआ है :—

गोके अभावमें चार तोला सोनेके बराबर चांदी, अथवा उसका आधा, अथवा चार भागका एक भाग भी दिया जा सकता है। परन्तु जो धनवान् हैं उनके लिये गोमूल्यस्वरूप पांच पुराण अर्थात् सोलह माशा रजतदानकी व्यवस्था है। इस प्रकार मध्यवित्तवालोंके लिये तीन पुराण और दरिद्रके लिये एक कार्षापण मूल्यका विधान है। वृषकका मूल्य छः कार्षापण ही देना होगा, पर शूलपाणि पांच कार्षापण बतलाते हैं। केवल गोमूल्यके लिये तीन पुराण ही उत्तम, ३२ पुराण मध्यम और एक पुराण अधम माना गया है।

प्रायश्चित्तका पूर्वाह्णकृत्य।

प्रायश्चित्त करनेके एक दिन पहले सबोंको केशनखादि कटवा डालने चाहिये। स्नानके बाद केवल घृत खा कर रहे। अनन्तर संध्याके समय घरके बाहर बैठ

कर व्रतादिका उल्लेखपूर्वक सङ्कल्प करे। पहले जो नख केशादि कटानेकी बात कही गई है, वह विद्वान् ब्राह्मण, नरपति अथवा सधवा स्त्रियोंके लिये ही है। परन्तु महापातकादि-स्थलमें उन्हें भी कटवाना कर्त्तव्य है। सधवा यदि सिर न मुड़वा सके, तो कमसे कम दो अंगुल केश छोड़ कर सब कटवा डाले। सधवा स्त्रियोंको तीर्थ क्षेत्रादिमें भी इसी नियमका पालन करना चाहिये। विधवा स्त्रियोंके लिये सिर अच्छी तरह मुड़वा डालना ही शास्त्रविहित है। यदि कोई मोहवशतः ऐसा न करे, तो उसे विहित प्रायश्चित्तका दूना करना होगा और उसको दक्षिणा भी दूनी होगी। जो व्रत तीन दिनमें समाप्त होगा, उसमें नखरोमादि कटवाना ही पड़ेगा। इस प्रकार छः दिनके व्रतमें श्मश्रु और नौ दिनके व्रतमें शिखा छोड़ कर और सब कटवाना होगा। जो व्रत इससे भी अधिक दिनमें समाप्त होगा उसमें शिखा भी कटवानी पड़ेगी। स्त्रियां यदि तीन वा छः दिनमें कोई कार्य करनेको उद्यत हों, तो उन्हें केश नख आदि कुछ भी कटवानेकी जरूरत नहीं।

प्रायश्चित्ततिथि।

अष्टमी या चतुर्दशी तिथिमें प्रायश्चित्त नहीं करना चाहिये। परन्तु चतुर्दशीमें सङ्कल्प करके अमावस्याके दिन प्रायश्चित्त कर सकते हैं।

प्रायश्चित्तप्रयोग।

शास्त्रकारोंने प्रायश्चित्तके सम्बन्धमें छः वर्ष, तीन वर्ष और डेढ़ वर्षकी व्यवस्था दी है। इनमेंसे ३० तीस प्राजापत्य करनेमें एक वर्ष, पैंतालीसमें डेढ़ वर्ष और नब्बेमें तीन वर्षकी व्यवस्था है। अधिकांशके मतसे ही प्राजापत्यव्रतमें गवादि अथवा उसके निष्क्रयस्वरूप रजत, स्वर्ण अथवा उसका आधा वा एकपाद अर्थात् चतुर्थांशका एक अंश उत्सर्ग करना होगा। एतद्भिन्न फल, ताम्बूल, गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, पञ्चगव्य, मृत्तिका, भस्म, गोमय, दूर्वा, तिल, समित्, दर्भ, होमके लिये घृत, सभास्थ ब्राह्मणोंकी दक्षिणा और अनुज्ञाकारी ब्राह्मणोंकी पूजाके निमित्त दक्षिणा ये सब आयोजन करने चाहिये।

जिन्हें प्रायश्चित्त करना होगा, वे पहले चार अथवा एक ब्राह्मणको सभासद्रूपमें बिठा कर पीछे स्नान करे। स्नानके बाद यदि पारग हों, तो आर्द्र वस्त्रसे ही उन सब ब्राह्मणोंका प्रदक्षिणा करके साष्टाङ्ग प्रणाम करे। पीछे ब्राह्मणगण कर्त्तासे पूछें, कि तुमने कौन-सा काम किया हो, सच सच बोले, झूठ कभी भी न बोलो। इस प्रकार प्रश्नके बाद कर्त्ता सभ्यगणको गो अथवा वृषके मूल्यस्वरूप स्वर्ण अथवा तदर्द्ध वा तत्पाद, इनमेंसे किसी एकके परिमाणानुसार रजतद्रव्य दान करके कहे, कि मेरा पाप यही है। इस प्रकार सङ्कल्पके बाद प्रदत्त द्रव्य सभ्यगणके सामने रख कर कहे—"मेरा नाम अमुक है, मैंने जन्मसे ले कर आज तक ज्ञान वा अज्ञान, काम वा अकामवशतः बहुवार अथवा एक बार जो सब कायिक, वाचिक, मानसिक, सांसर्गिक, स्पृष्ट वा अस्पृष्ट, भुक्त वा अभुक्त, पीत वा अपीत सर्वविध पातक, अतिपातक, उपपातक, लघुपातक, सङ्करीकरण, मलिनीकरण, पात्रीकरण और जातिभ्रंशकरणादि पातकका अनुष्ठान किया है। इनमेंसे सम्भावित पापोंको दूर करनेके लिये मुझे कौनसा प्रायश्चित्त करना होगा कृपया कहिये।

स्वयं अशक्त हो कर प्रायश्चित्त करनेके निमित्त पुत्रादिको अपने एवजमें दे सकते हैं, पर उन्हें 'मेरे पिताकी जन्मावधि' ऐसा कहना होगा। पहले जिन सब पापोंका उल्लेख किया गया उनमेंसे यदि एक महत्तर पापका प्रायश्चित्त करना हो, तो तुमने कौन काम किया है, ऐसे प्रश्न पर मैंने अमुकवध, अमुकभक्षण वा अमुक अगम्यागमन किया है, इत्यादि प्राकृत पापका उल्लेख करके उसका जो प्रायश्चित्त हो सकता है, उसीका उपदेश लेनेके लिये ब्राह्मणोंके निकट प्रार्थना करना कर्त्तव्य है।

अनन्तर धर्मशास्त्रविदोंके निकट प्रार्थना करनी होगी, कि मैंने जो सब महाघोर पाप किये हैं, उनकी संशुद्धिका उपाय विधान करें। यह कहकर उन्हें प्रणाम करना होता है। पीछे जब सभ्यगण पापीकी सामर्थ्य पर विचार कर प्रायश्चित्तका निश्चय कर दें, तब कर्त्ता चन्दनपुष्पादि द्वारा पुस्तकपूजा और अनुवादक पूजा करके निबन्ध पूजाके लिये कुछ चीजें रखें और अनुवादकको पापानुसार दक्षिणा दे। अब अनुवादक फिर कर्त्ताको समझा कर कहे, "पापनिरासार्थ यह प्रायश्चित्त तुम्हें करना

पड़ेगा। ऐसा करनेसे तुम कृतार्थ होगे' ऐसा कह कर व्यवस्थापत्र प्रदान करे।

सार्द्धाब्द प्रायश्चित्त करनेमें आधानाङ्गमें अग्निविच्छेद-प्रत्यवाय-निराशार्थ विच्छेद दिनसे आरम्भ करके प्रति-वर्ष एक एक कृच्छ्र करे। कर्त्ता 'ओम्' यह अङ्गीकार करके सभ्यगणको विदा करे। पीछे रिक्ताके सायाह्नमें देशकालका उल्लेख करके 'अमुकशर्मणो मम जन्म प्रभृति अद्य यावत् ज्ञानाज्ञानमध्ये संभावितानां पापानां निरा-शार्थं पर्षदुपदिष्टं सार्द्धब्दप्रायश्चित्तं प्राच्योदीच्याङ्ग-सहितं अमुकप्रत्याम्नायेनाहमाचरिष्ये इस प्रकार सङ्कल्प करे। पीछे—

"यानि कानि च पापानि ब्रह्महत्यासमानि च।
केशानाश्रित्य तिष्ठन्ति तस्मात् केशं वपाम्यहम्॥"

यह मन्त्र पढ़ कर क्षौरकार्य करे। क्षौराभावमें सार्द्धाब्दव्रत दूना करना होता है तथा सभ्यगणको दूना दक्षिणा भी देनी होती है। किन्तु सधवा स्त्री और पिताके जीवित रहनेसे पुत्रका क्षौर निषिद्ध है। दश पांच केश काटनेसे ही काम चल सकता है। क्षौरकर्म-में शिखा न कटावे। यदि कोई भ्रमसे कटवा ले, तो उसके पुनः संस्कारका आवश्यक है और उस जगह पर कुशमय शिखा ब्रह्मग्रन्थि करके दाहिने कान पर रखनी होती है। मयूखकारके मतसे कृच्छ्राधिकमें क्षौरकमविधि, कृच्छ्र न्यूनमें क्षौरकर्म अनावश्यक है।

क्षौरकर्मके बाद कुल्ली करके मन्त्रपाठपूर्वक दन्त-काष्ठ द्वारा जिह्वा उल्लेखन करे। मन्त्र यथा—

"आयुर्वलं यशो वर्चः प्रजाः पशुवसूनि च।
ब्रह्मप्रज्ञाञ्च मेधाञ्च त्वन्नो देहि वनस्पते॥"

अनन्तर स्नान करके भस्मादि दशस्नान करे। 'प्राय-श्चित्ताङ्ग भस्मस्नानं करिष्ये' यह सङ्कल्प करके भस्म ले 'ईशानाय नमः' इस मन्त्रसे उस भस्म शिर पर, 'तत्पुरु-षाय नमः' इस मन्त्रसे मुख पर, 'अघोराय नमः' इस मन्त्रसे हृदय पर, 'वामदेवाय नमः' इस मन्त्रसे गुह्य पर, 'सद्योजाताय नमः' इस मन्त्रसे दोनों पाद पर और प्रणव उच्चारणपूर्वक सारे शरीर पर लेपन करके स्नान करे। इसीको भस्मस्नान कहते हैं। भस्मस्नानके बाद आचमन करके 'अथ गोमयस्नानं करिष्ये।' इस मन्त्रसे सङ्कल्प करे। पीछे गोमय ले कर प्रणव उच्चारणपूर्वक उसे दक्षिण ओरसे उत्तरकी ओर फेंक दे। आखिर 'मानस्तोक' इत्यादि मन्त्रोंसे अभिमन्त्रित करके 'अगमग्रं चरन्तीनां' इत्यादि कह कर सर्वाङ्गमें लेपन करे।

पीछे 'अवते हेड़' और 'प्रसम्राजे' यह उक्त सूक्त दो वार उच्चारण करके तीर्थकी प्रार्थना करनी होती है। 'याः प्रवतो निवत उद्वत' इत्यादि तीर्थ अभिमन्त्रण-मन्त्र-से स्नान करके दो वार आचमन करे। 'हिरण्यशृङ्ग' इत्यादि तीर्थप्रार्थना दशों प्रकारके स्नानमें ही करनी होती है। पीछे—

"अश्वक्रान्ते रथक्रान्ते विष्णुक्रान्ते वसुन्धरे।
शिरसा धारयिष्यामि रक्षस्व मां पदे पदे॥"

इस मन्त्रसे मृत्तिकाको अभिमन्त्रित कर—

"उद्धृतासि वराहेण कृष्णेन शतबाहुना।
मृत्तिके हरमे पापं यन्मया दुष्कृतं कृतम्॥"

इस मन्त्रसे मृत्तिका ले—'नमो मित्रस्य वरुणस्य' इत्यादि मन्त्रसे वह मृत्तिका सूर्यको दिखा कर 'गन्ध-द्वारां' वा 'स्यो ना पृथिवी' अथवा 'इदं विष्णु' इत्यादि मन्त्रसे शिरः प्रभृति अङ्गमें मृत्तिका लेपन करे। पीछे दो वार स्नान और दो वार आचमन करने होते हैं।

इसके वाद शुद्धोदकस्नान है। 'आपो अस्मानिति' इस मन्त्रसे सूर्यकी ओर और 'इदं विष्णुरिति' मन्त्रसे प्रवाहकी ओर मज्जन, पीछे पञ्चगव्य और कुशोदकसे छः प्रकारके स्नान करने होते हैं। 'तत्सवितुः' इत्यादि मन्त्रसे गोमूत्र स्नान पीछे आचमन, 'गन्धद्वारां' इस मन्त्रसे गोमयस्नान, 'आप्यायस्व' इस मन्त्रसे दुग्ध-स्नान, 'दधिक्राव्ण' इस मन्त्रसे दधिस्नान और 'देवस्य त्वा सवितुः प्रस इन्द्रियेणाभिषिञ्चामि इति' इस मन्त्रसे कुशोदकस्नान करना होता है। दशविध स्नानप्रयोगमें तीन स्नानके वाद अघमर्षण करे। अघमर्षण-तर्पणका मन्त्र, यथा—"ब्रह्मादयो ये देवाः तान् देवांस्तर्पयामि। भूर्देवांस्तर्पयामि। भुवर्देवांस्तर्पयामि। स्वर्देवांस्त-र्पयामि। भूर्भुवःस्वर्देवांस्तर्पयामि। भूर्भुवः स्वर्देवां-स्तर्पयामि निवीती। कृष्णद्वैपायनादयो ये ऋषयः तान् ऋषींस्तर्पयामि, भुवऋर्षीन०, स्वऋर्षीन०

भूर्भुवः स्वर्म्र्पीनः प्राचीनावीती । समः पितृमान्यमोङ्गिरस्वानग्निष्वात्तादयो ये पितरः तान् पितृन्०, भूः पितॄन्०, भुवः पितॄन्०, स्वः पितॄंस्त०, भूर्भुवःस्वःपितॄन्० । अन्तमें यक्षतर्पणादि करके वस्त्र पहने और तिलक लगावे । पीछे आचमन करके देशकालादिका उल्लेख करते हुए 'विष्णु-प्रीत्यर्थं प्रायश्चित्ताङ्गविष्णुश्राद्धसम्पत्तये श्रीविष्णूद्देशेनत्‌ऽधिकयुग्म ब्राह्मणभोजनपर्याप्तामनिष्क्रयीभूतं द्रव्यं दातुमहमुत्सृजे' ऐसा कहे । अनन्तर चार ब्राह्मणोंकी पूजा करके उन्हें दान दे । 'तेन पापापहा महाविष्णुः प्रीयतां' पीछे 'प्रायश्चित्तं पूर्वाङ्गगोदानं करिष्ये' इस प्रकार सङ्कल्प करके 'गवामङ्गेषु' इत्यादि मन्त्रसे गोदान वा तन्मूल्य द्वारा दान करे । देशकालादिका उल्लेख करके—'प्रायश्चित्तपूर्वाङ्गहोमं करिष्ये । तदङ्गतया स्थण्डिलोल्लेखनाद्यग्निप्रतिष्ठापनादि करिष्ये ।' इसी प्रकार 'विदनामानमग्निं प्रतिष्ठापयामि' शेषमें इस प्रकार ध्यान करके 'प्रायश्चित्त पूर्वाङ्गहोममें देवतापरिग्रहार्थमन्वाधानं करिष्ये' कहे । 'चक्षुषी आज्येनेत्यादि' मन्त्रसे अग्नि, वायु, सूर्य और प्रजापति इन प्रतिदेवताओंके उद्देशसे २७ करके घृताहुति और पृथिवी, विष्णु, रुद्र, ब्रह्मा, अग्नि, सोम, सविता, प्रजापति और स्विष्टकृत अग्नि इन्हें यथोक्त मन्त्रसे एक सौ आठ वार घृताहुति दे ।

आज्यसंस्कारकालमें पञ्चगव्य शोधन करके आज्यके साथ उसे अग्निके चारों ओर वेष्टन करे । ताम्रपात्रमें वा पलाशपत्रमें गोमूत्र तिपल वा अष्टमाष, गायत्री द्वारा सफेद गायका गोमय १६ माष, 'गन्धद्वारां इति' मन्त्रसे पीली वा कपिला गायका दुग्ध ७ पल अथवा १२ माष, 'आप्यायस्व' इत्यादि मन्त्रसे नीली गायका दधि ७ पल वा १० माष, 'दधिक्राव्णो' इत्यादि मन्त्रसे ले कर काली गायका घृत एक पल वा ८ मास, 'तेजोसि शुक्रमसीति' अथवा 'घृतं मिमिक्षे' इत्यादि मन्त्रसे ग्रहण कर तथा 'देवस्य त्वां' इत्यादि मन्त्रसे एक पल वा ४ माष कुशोदक ले कर यज्ञियकाष्ठसे आलोड़न करनेके वाद प्रणव द्वारा अभिमन्त्रण करे । इसके वाद 'भूः स्वाहा अग्नय इदं । भुवः स्वाहा वायव इदं' । स्वः स्वाहा सूर्यायेदं । भूर्भुवः स्वाहा प्राजापत्य इदं ।' इस प्रकार प्रति देवताके उद्देशसे २७ और १०८ वार आहुति दे । विष्णुके लिये : भूः स्वाहा विष्णव इदं । भुवः स्वाहा विष्णव इदं । भूर्भुवः स्वाहा विष्णव इदं ।' इस प्रकार १०८ वार आहुति दे कर पञ्चगव्य होम करे । इससे पहले सात कुशपत्र पर पञ्चगव्य ले कर 'इरावती धेनुमती० स्वाहा पृथिव्या इदं० १ इदं विष्ण० विष्णव इदं २ मानस्तो० रुद्राय ३ ब्रह्मयज्ञा०, ब्रह्मण इ० ४ ब्रह्मस्थाने शन्नोदेवीति इत्यादि मन्त्रोंसे, 'अग्नये स्वाहा अग्नय इदं' । सोमाय स्वाहा सोमायेदं । तत्सवितुर्वरेण्यं०, सूर्यायेदं० ।, प्रजापतिके उद्देशसे—'ओं स्वाहा प्रजापतय इदं० अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा । अग्नेय स्विष्टकृत इदं' इस प्रकार केवल दश वार आज्यकी पञ्चगव्याहुति दे । यदस्येति मन्त्रसे स्विष्टकृत होम करके प्रायश्चित्त होम शेष करनेके वाद ब्राह्मणको सम्बोधन करके 'व्रतग्रहणं करिष्ये' ऐसा कहे, ब्राह्मण भी आज्ञा दें, 'कुरुष्व' ।

'यत्वगस्थितं० ओम् उच्चारणपूर्वक पञ्चगव्य, पीछे प्रणव उच्चारणपूर्वक पञ्चगव्य पान करे । अशक्तावस्थामें थोड़ा गोमूत्रादि दे। ग्रामके वाहर नदीके किनारे तारोंको देख कर ऐसा करना होता है । रातको तारे देख कर व्रत करे । मुमूर्षुके लिये वाहर आनेकी जरूरत नहीं, इस दिन उसे उपवास करना होता है । यदि उपवास न कर सके, तो हविष्यभोजन विधेय है ।

घर लौट कर प्रातःकालसे ले कर संकल्पित प्रत्याम्नायके अनुसार उत्तराङ्ग करे । गोके अभावमें उसके मूल्य रजतादि दानकालमें पञ्चगव्य पान करके 'इदं सार्द्धाब्दे पञ्चचत्वादिशत् कृच्छ्र प्रत्याम्नायगोनिष्क्रयीभूतं प्रतिकृच्छ्रं निष्कतदर्द्ध तदर्द्धान्यतमप्रमाणं राजतद्रव्यं नानानामगोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्योः दातुमहमुत्सृजे ।' इस मन्त्रसे सङ्कल्प करे । पीछे उन सव द्रव्योंको विभाग कर 'आचीर्णस्यामुख प्रायश्चित्तस्य साङ्गतार्थमुत्तराङ्गानि करिष्ये ।' इस मन्त्रसे होम करे । अनन्तर 'स्थण्डिलादि करिष्ये ।' इस प्रकार सङ्कल्प करके पूर्ववत् विष्णुश्राद्ध और गोदान विधेय है । अव फिर यहां पञ्चगव्यहोम करनेकी जरूरत नहीं । समर्थके लिये गोभूमि और हेमादि दशदान और अशक्तके लिये हिरण्यदान कर्त्तव्य है ।

ऊपर जो सार्द्धाब्द-प्रायश्चित्तकी व्यवस्था लिखी गई, वह केवल ब्राह्मणके लिये है। स्त्री और शूद्रके लिये वेदमन्त्रका उच्चारण करना निषेध है, सभी अमन्त्रक करने होंगे। प्रायश्चित्तके बाद पार्वणश्राद्ध करना उचित है। पिताके जीवित रहने पर भी प्रायश्चित्तकर्त्ता पुत्र पिताको छोड़ कर उक्त श्राद्ध कर सकता है। स्त्रियोंको पार्वणश्राद्धमें अधिकार नहीं है, इसीसे उन्हें भोज्योत्सर्ग करना बतलाया गया है। प्रायश्चित्तेन्दुशेखर)

सर्वपाप प्रायश्चित्तविधि।

महापातकादि सभी प्रकारके अज्ञानकृत पापोंमें असमर्थके लिये सभी प्रायश्चित्त षड़ब्द, समर्थके लिये उसका दूना, ज्ञानकृत पापमें असमर्थके लिये तिगुना, अभ्यासीके लिये चौगुना, अत्यन्त वा निरन्तर अभ्यासमें पचगुना और बहुकालाभ्यासमें छः गुना प्रायश्चित्त बतलाया गया है।

उपपातक अज्ञानकृत होनेसे असमर्थके लिये दो अब्द, अभ्यासमें दूना, ज्ञान कृत होनेसे असमर्थके लिये तिगुना, अभ्यासमें चौगुना, निरन्तर अभ्यासमें पचगुना और बहुकालाभ्यासमें छःगुना विधेय है।

अज्ञानकृत प्रकीर्ण—पापमें असमर्थके लिये एकाब्द, अभ्यासमें दूना और उसके बाद पूर्ववत्।

क्षुद्रपापमें पूर्ववत्, कृच्छ्र, अतिकृच्छ्र वा चान्द्रायण, अतिसामान्यपापमें १२ या ३६ बार प्राणायाम और स्त्री तथा शूद्रके लिये अमन्त्रक।

खर वा ऊँटकी सवारीसे गमनकारी, नग्नस्वापी, नग्नावस्थामें भोक्ता और दिवाभागमें स्वदारगामीको चाहिये, कि वे सचेल स्नानपूर्वक प्राणायाम द्वारा शुद्ध हो लें। अज्ञानपूर्वक होनेसे स्नानमात्र, अभ्यासमें ४ प्राणायाम चतुरधिक अभ्यासमें एक उपवास, अत्यन्त अभ्यासमें त्रिरात्र और इच्छा पूर्वक खर वा उष्ट्रारोही विप्रके लिये द्विगुण बतलाया गया है।

गुरु, देव, विप्र, आचार्य, माता, पिता, और राजाके प्रतिवाद, आक्रोश और पैशुन्यमें जिह्वादाह और हिरण्यदान, अभ्यासमें सहस्र गायत्रीजप, अज्ञानकृत होनेसे प्राजापत्य करके स्नान और गुरुको संतुष्ट करके पवित्र होवे।

शूद्रको विप्रातिक्रमादिमें सात रात उपवास, क्षत्रियातिक्रममें एक उपवास करना चाहिये। विप्रको मारनेकी इच्छासे दण्ड उठानेमें कृच्छ्र, दण्डाघातमें अतिकृच्छ्र, आघातसे विप्रके रक्तपात होनेमें वा अभ्यन्तर रक्तमें वा त्वक्‌भेदमें कृच्छ्र, अस्थिभेदमें अतिकृच्छ्र, अङ्ग काटनेमें पराक, अङ्गच्छेच्छेदनमें दश गोदान, ज्ञानतः होनेमें द्विगुणा वा २० गोदान और सभी जगह विप्रके पदाघात ले कर प्रणामपूर्वक उन्हें प्रसन्न करे। जलमें वा अग्निमें यदि अज्ञानवशतः किसी पीड़ित व्यक्तिका विष्ठामूत्र स्पर्श करे, तो सचेल स्नानपूर्वक गोस्पर्श, ज्ञानपूर्वक होनेसे उपवास करके सचेल स्नान; ज्ञानतः अभ्यासमें तीन उपवास और तीन अघमर्षण विधेय है; किन्तु अनार्त्त व्यक्तिका विन्मूत्र होनेसे वा अत्यन्त अभ्यास रहनेसे तप्तकृच्छ्रकी व्यवस्था है। विना जलके पेशाब करनेमें भी ऐसा ही जानना चाहिये। निर्जल अरण्यमें शौचकर्म करनेसे सवस्त्रस्नान, मूत्रादिका वेग धारण करनेमें एक सौ आठ बार जप, श्रौत वा स्मार्त्तकर्मलोपमें उपवास, सूर्योदयके बाद सुस्थ देह रहते स्वेच्छासे निद्रा करनेमें सावित्रीजप और निराहार। जीर्ण और मलयुक्त वस्त्रधारणादिमें तथा स्नातकके व्रतलोपमें उपवास और आठ सौ बार जप। पञ्चमहायज्ञके मध्य एकके लोप होनेमें आतुरके लिये उपवास और धनीके लिये कृच्छ्रार्द्ध। आहिताग्निकी पर्वक्रियाके लोपमें भी इसी प्रकार। विना स्नान किये भोजन करनेमें एक उपवास और सारा दिन जप। ऋतुकालमें भार्यागमन नहीं करनेसे कृच्छ्रार्द्ध; अनिच्छा होनेमें शत प्राणायाम। अपनी भार्याको क्रोधके वशीभूत हो व्यभिचारिणी कहनेमें वर्णानुसार नवरात्र, षड्रात्र और त्रिरात्र कृच्छ्र; गौड़ोंके मतसे सबोंके लिये प्राजापत्य। दान दे कर फिर उसे लेनेमें ऋषिचान्द्रायण। एक पंक्तिमें बैठे हुए व्यक्तियोंमेंसे किसीको कम और किसीको बेशी देनेमें प्राजापत्य। नदीका पुल काट देनेमें वा कन्याको कष्ट देनेमें चान्द्रायण। पतित म्लेच्छादिके साथ वा ध्यानस्थ ब्राह्मणके साथ कथा कहनेमें, भार्या अन्न वा धनलाभमें बाधा देनेसे संवत्सर व्रत; द्विजके विना यज्ञोपवीतके भोजन और जलपान करनेमें नक्तव्रत, केवल जलपानमें त्रि-प्राणायाम। इच्छापूर्वक एकार्य

करनेमें उपवास। उच्छिष्ट जान कर भी उसे भोजन करनेमें उपवास। द्विजके यज्ञोपवीतके विना ज्ञान पूर्वक मूलत्याग वा आहारादि करनेमें 'मयि तेज' इत्यादि मन्त्रसे जप। निमन्त्रितके अन्यत्र भोजन करनेमें त्रिरात्र, अनिच्छासे होनेमें सद्य उपवास। निमन्त्रण करके निमन्त्रितको नहीं खिलानेमें यतिचान्द्रायण। अदण्डको दण्ड देनेमें पुरोहितके कृच्छ्र और राजाको त्रिरात्र। विष्णु और गरुड़के मध्य हो कर जानेमें द्विजके सान्तपन करना चाहिये।

क्षत्रियके रणमें पीठ दिखानेसे संवत्सरव्रत, फलप्रद वृक्ष काटनेमें भी संवत्सरव्रत। नीलवस्त्र वा बनावटी वेशका व्यवहार करनेमें उपवास और पञ्चगव्य पान। नीलीके मध्य जानेमें तीन प्राणायाम; नीलवृक्षके काष्ठसे दन्तधावन करनेमें नीलव्रतधारणव्रत। नीलीवस्त्र पहनकर अन्नदान करनेमें दाता और भोक्ता दोनोंको सान्तपन। अपाङ्क्तेयके साथ पङ्क्ति-भोजनमें उपवास और दूसरे दूसरे दिन पञ्चगव्य-पान। क्षत्रिय और वैश्यको प्रणाम करनेमें उपवास और यदि ब्राह्मण शूद्रको अभिवादन करे, तो उन्हें त्रिरात्र उपवास करना चाहिये। अनापद्कालमें सिद्धान्न भिक्षा करनेसे गृहस्थको दशरात्र वज्रकृच्छ्र सम्बन्धि द्रव्यपान, आपद्‌में त्रिरात्र। मृण्मय प्रतिमा वा देवालयादि तोड़नेमें आज्याहुति और ब्राह्मण भोजन, पर प्रतिमाके तारतम्यमें दण्डप्रायश्चित्तका भेद है। दारिद्र्य, क्रोध वा मात्सर्यादि प्रयुक्त भर्त्ताके अतिक्रममें अतिकृच्छ्र। पर्वके दिन मैथुन करनेमें सवस्त्रस्नान और वारुणीमार्जन। श्राद्धके दिन मैथुन करनेमें उपवास। रजस्वला सपत्नीगमनमें तीन दिन उपवास और चौथे दिनमें घृतभोजन। कामतः होनेमें सप्तरात्र उपवास। अकाम अथच अभ्यासमें कृच्छ्र और अत्यन्त अभ्यासमें मासिकव्रत, दूसरेके मतसे त्रैवार्षिक। कामतः अभ्यासमें प्रथम दिन पराक, द्वितीय दिन सान्तपन और तृतीय दिन प्राजापत्य। अकामतः रेतःसेक करनेमें महाव्याहृति होम, छः मासके बाद गर्भिणीगमनमें भी उक्त होम। कामतः रेतःसेक करनेमें ३ प्राणायाम और सहस्र गायत्रीजप, वानप्रस्थ यतिके लिये चान्द्रायण, गृहस्थके लिये वारुणी द्वारा मार्जन। स्वप्नमें यदि रेतःसेक हो जाय, तो सूर्यको तीन बार प्रणाम और तीन अघमर्षण। ब्रह्मचारीके लिये रेतस्खलनमें स्नान करके सूर्यपूजा और 'त्रिः पुनर्मामेति' यह ऋक्‌मन्त्रजप। कामतः रेतःपातमें संवत्सरव्रत। दिवानिद्रा, नग्नस्त्रीदर्शन, नग्ननिद्रा, श्मशानाक्रमण, हयारोहण और दुर्जनस्पर्शमें नक्तभोजन। गर्भाधानादि चूड़ान्त संस्कारमेंसे किसी एकके लोपमें पादकृच्छ्र, अनापद्‌में द्विगुण; प्रायश्चित्तके बाद संस्कार कर्त्तव्य है। संवत्सर नित्यक्रियालोपमें षष्टि प्राजापत्य, अनिच्छा होनेमें तप्तकृच्छ्र। निषिद्ध काष्ठसे दन्तधावन करनेमें गोदर्शन। व्रतग्रहणकारीका प्रमादवशतः व्रतभङ्ग होनेमें तीन उपवास पीछे पुनर्व्रतग्रहण। विप्रके छः मास क्षात्रवृत्ति द्वारा धनार्जनमें चान्द्रायण, ६ मास वैश्यवृत्ति और सद्य शूद्रवृत्तिग्रहणमें पुनरूपनयन पूर्वक कृच्छ्र। शूद्रके द्विजकर्म करनेमें भी कृच्छ्र और तद्धनत्याग ही प्रायश्चित्त है। स्त्रीधन द्वारा जीवनधारण करनेमें स्त्रीको धनदान करके चान्द्रायण। भार्याके मुखमैथुनमें कृच्छ्र, गोयानसे जाते समय मैथुन करनेमें कृच्छ्रार्द्ध, अनिच्छासे होनेमें स्नानमात्र। वस्तिकर्ममें, प्रच्छर्दन और विरेचन अभ्यासमें शिशुकृच्छ्र, अनभ्यासमें स्नानमात्र। देवालयकी शिला ले कर अपना घर बनानेमें कृच्छ्र और यतिसान्तपन। गुरुके समीप प्रतिश्रुत हो कर उसे पूरा नहीं करनेमें तप्तकृच्छ्रके साथ चान्द्रायण। खाते समय कथा कहनेमें उस अन्नका त्याग। श्राद्धोपवासादि निषिद्ध दिनोंमें दन्तधावन करनेसे सौ बार गायत्री जप और जल पी कर शुद्ध होवें।

विवाहके पहले यदि कन्याके रजोदर्शन हो, तो जब तक उसका विवाह नहीं होगा, ऋतु दिनसे गिन कर जितने दिन होंगे, उतने गोदान, असमर्थके लिये सुवर्णशृङ्गादियुक्त एक गोदान करके तीन दिन उपवास, चतुर्थ रात्रमें दुग्धमात्र आहार, पीछे निवृत्तरजस्का दान करे। उस कन्याके पाणिग्रहणकारी वरको भी कुस्माण्डमन्त्र उच्चारण करके घृताहुति देनी चाहिये। विवाहहोमकालमें वा विवाहके समय रजोदर्शन होनेसे पहले स्नान करावे, पीछे 'तां पूजानेति' इस तैत्तिरीय मन्त्र द्वारा होम करके विवाह करे।

मद्य, विष्ठा, मूत्र वा पूतिगन्धके आघ्राणमें त्रिप्राणायाम, दर्शन और स्पर्शनमें स्नान तथा घृताशन, उच्छिष्ट सुरास्पर्शमें स्नान और पञ्चगव्यपान, तद्घ्राणमें त्रि-प्राणायाम। मदिरा दान वा स्पर्शमें वा प्रतिग्रहणमें स्नान और तीन दिन कुशोदकपान। संक्रान्त्यादिमें विना स्नान किये भोजन करनेमें आठ हजार गायत्री-जप।

ब्राह्मणके शूद्रादि स्पर्शमें उपवास। चाण्डालादि स्पर्शमें चान्द्रायण, उसके अभ्यासमें रजकादि स्पर्शसे उसका आधा।

नैमित्तिक-स्नान किये विना भोजन करनेमें एक सौ आठ वार गायत्रीजप। अमेध्यादि अस्पृश्यके स्पर्शमें यदि विना स्नान किये भोजन कर ले, तो तीन रात उपवास तथा जान बूझ कर होनेमें छः रात्रि। ज्ञानवशतः स्वपाकादिस्पर्शमें विना स्नान किये भोजन करनेसे त्रिरात्र हस्तस्थित कवलादि भोजनमें, अब्राह्मणके समीप, दुष्टप'क्तिमें बैठ कर, बालकोंको छोड़ कर भोजन करनेमें, तथा अज्ञानवशतः शूद्रके हाथका अन्न खानेमें नक्तव्रत, ज्ञानवशतः खानेमें उपवास तथा पञ्चगव्य-पान। शूद्रकी प'क्तिमें बैठ कर खानेमें दो उपवास, ब्राह्मणके लिये विना आचमन किये खानेमें एक सौ आठ वार जप, अभ्यासमें सहस्र गायत्री जप। भोजनके समय मस्तक पर विष्ठादि गिरनेसे अन्नत्याग करके नदीमें स्नान और त्रि-प्राणायाम। ऋतुकालमें पृथ्वी पर भोजन करनेमें अहोरात्र यावकाहार और पञ्चगव्यपान। भोजनके समय चाण्डालादि अन्त्यजके दर्शनमें भोजनत्याग। आचमनपूर्वक तीन वार प्राणायाम करके भोजनत्याग नहीं करनेमें उपवास और पञ्चगव्यपान। चण्डालादिके उच्छिष्टस्पर्शमें पूर्णप्राजापत्य। चाण्डालके उच्छिष्ट अन्नस्पर्शमें चान्द्रायण, रजकादिके उच्छिष्टस्पर्शमें त्रिरात्र घृतपान। दूसरेके उच्छिष्टस्पर्शमें त्रिरात्र-स्नान। भोजनके समय रजस्वलाका स्पर्श करनेमें शिशुकृच्छ और शतप्राणायाम। भोजनके समय मलनिर्गममें शौच करके उपवास और पञ्चगव्यपान, जान बूझ कर पीतावशिष्ट मुखनिर्गत जलपानका अभ्यास रहनेमें चान्द्रायण अथवा पराक। अज्ञानवशतः शूद्रोच्छिष्ट भोजन करनेमें त्रिरात्र उपवास। अज्ञातभावमें किसीके भी घर चण्डाल रहनेमें तथा अज्ञानवशतः उसका अन्न-भोजन करनेमें प्राजापत्य; जान बूझ कर भोजन करनेमें पराक। रजस्वला, सूतिका, अश्व, शूकर, पतित, कुणि, कुष्ठी और कुनखीका स्पृष्ट अन्न जान बूझ कर खानेमें काय, विना जाने खानेमें उसका आधा। वामहस्तमें अन्नभोजन और एक प'क्तिमें खाते समय एकके उठ जानेमें उपवास, नक्तव्रत और पञ्चगव्यपान, बिड़ाल, काक, इन्दूर, नकुल और गवादिके उच्छिष्ट अन्न खानेमें ब्राह्मीरस, अधिक भोजन करनेमें एक उपवास, पूर्णाहारमें त्रिरात्र उपवास। स्वेच्छासे होनेमें पादकृच्छ्र। अभ्यासमें कृच्छ्र। कुक्कुरका उच्छिष्ट खानेमें एकमात्र यावकव्रत। विप्रके शूद्रगृह भोजन करनेमें मनस्तापसे शुद्धि; इच्छापूर्वक भोजन करनेमें शतजप; किन्तु शूद्रपात्र भिन्न अपर पात्रमें भोजन करनेसे उपवास और पञ्चगव्यपान। वट, आकन्द, अश्वत्थ, कुम्भी, तिन्दुक, कोविदार, कदम्बवल्ली, पलाश और ब्रह्मवृक्षपत्रमें भोजन करनेमें चान्द्रायण। वानप्रस्थ यति के पद्मपत्रमें भोजन करनेमें चान्द्रायण। शूद्रकर्तृक ब्राह्मणके उपवीत छेदनमें मन्त्रपूत करके अन्य उपवीत धारण, उपवास और सौ वार गायत्रीजप। यज्ञोपवीत छेदनमें दो महासान्तपन, गोविप्रचाण्डालादिहत, उद्बन्ध, गरद, आत्मघाती, शृङ्गी, दंष्ट्री, विषवह्नि-जल-विद्युत्-सरीसृप-हत, सङ्करजाति और पतितके शववहन, दहन और उदकदानादि क्रियाकरणमें तप्तकृच्छ्र। अनिच्छासे करनेमें गोमूत्र और यावकाहार द्वारा कृच्छ्र। शूद्रशयानुगमनमें द्विजका स्नान और एक सौ आठ वार गायत्रीजप, द्विजप्रेतानुगमनमें एक सौ आठ, शूद्रके लिये स्थानमात्र है। आत्महत्या आदि अशास्त्रीय मरणमें तत्पुत्र कर्तृक तप्तकृच्छ्रद्वयात्मक चान्द्रायण करके पीछे उसकी क्रिया होगी। परन्तु क्रोधवशतः आत्महत्या करनेमें त्रिरात्र उपवास। पतिके अनुगमनकालमें यदि स्त्री चितासे उठ पड़े, तो उसे प्राजापत्य करना होगा। विप्रशूद्र रजस्वलास्पर्शमें विप्राका कृच्छ्र और शूद्राका पादकृच्छ्र, चाण्डालादि अन्त्यज और पतित शवादि जान बूझ कर स्पर्श करनेमें रजस्वलाका प्रथम दिन द्विरात्र, द्वितीय दिन एकाह, चतुर्थदिन नक्तव्रत, अज्ञानवशतः स्पर्श करनेमें उपवास मात्रसे शुद्धि होती है।

ये सब साधारण प्रायश्चित्त हैं। एतद्भिन्न गोवध, अस्थिभङ्ग, पालननिमित्त वध, व्रात्य, स्तेय, ऋण, अपाकरण, अनाहिताग्निता, अपण्यादि क्रय, परिवेदन, भृतकाध्ययन, पारदार्य, अपगम्या, स्त्री शूद्रवैश्यक्षत्रवध, द्रुमादिच्छेदन। ब्रह्मचारीका व्रतलोप, अभिशंसि, पुत्रकन्याविक्रय, अखाद्यखादन, अयाज्ययाजन, पितृमातृसुतत्याग, अन्त्यज-स्त्रीगमन-भोजन, गोमांसभक्षण, भार्याको मातृ-सम्बोधन, उपवीतच्छेदन प्रभृतिका विशेष विशेष प्रायश्चित्त निर्दिष्ट हुआ है।

शूलपाणिके प्रायश्चित्तविवेक, रघुनन्दनके प्रायश्चित्तत्त्व और काशीनाथके प्रायश्चित्तेन्दुशेखरमें निम्न लिखित प्रायश्चित्तोंका उल्लेख है—

१ प्राजापत्य वा कृच्छ्र, २ पादोनकृच्छ्र, ३ कृच्छ्रार्द्ध, ४ पादकृच्छ्र, ५ अतिकृच्छ्र, ६ कृच्छ्रातिकृच्छ्र, ७ तप्तकृच्छ्र, ८ पर्णकृच्छ्र, ९ सौम्यकृच्छ्र, १० वारणकृच्छ्र, ११ शीकृच्छ्र, १२ यावककृच्छ्र, १३ जलकृच्छ्र, १४ ब्रह्मकूर्च्च १५ पराक, १६ सान्तपन, १७ महासान्तपन, १८ चान्द्रायन, १९ पिपीलिकामध्यचान्द्रायन, २० यवमध्य चान्द्रायन, २१ शिशुचान्द्रायन, २२ यतिचान्द्रायन, ३ ऋषिचान्द्रायन और २४ सोमायन। नीचे इन सब प्रायश्चित्तव्रतोंको व्यवस्था संक्षेपमें लिखी जाती है—

| प्रायश्चित्त-नाम। | पूर्ण-व्यवस्था। | असमर्थके लिये। |
|---|---|---|
| प्राजापत्य। | तीन दिन सवेरे, तीन दिन सायंकालमें, जो विना मांगे मिलेगा। इस प्रकार तीन वा पांच दिन कुक्कुटाण्ड सद्रृश ग्रास, फल, मूल और जल पी कर उपवास। जपशीलके लिये वारह हजार गायत्री जप, हजार तिलहोम, घृताहुति और प्राणायाम दो दो सौ, १२ ब्राह्मणभोजन। तीर्थोद्देशसे योजन यात्रा। | १ दुग्धवती १ धेनुदान*। |
| पादोन कृच्छ्र | दो दिन सवेरे, दो दिन सायंकालमें और दो दिन अयाचितभावमें आहार, एक दिन दो दिन उपवास। | |
| कृच्छ्रार्द्ध | सवेरे, एक दिन, सायंकाल, दो दिन अयाचितभावमें आहार, दो दिन उपवास। | |
| शिशुकृच्छ्र | १ दिन सवेरे। १ दिन सायंकाल, १ दिन अयाचितभावमें आहार और १ दिन उपवास। | |
| अतिकृच्छ्र | तीन प्राजापत्यके मतसे अर्थात् ३ धेनुदान, ९ दिन करके पाणि-पूरान्न भोजन और उपवासादि। | मतान्तरसे २ धेनु। |
| कृच्छ्राति-कृच्छ्र | २१ दिन केवल जलपान। मतान्तरसे अतिकृच्छ का द्विगुण वा ६ प्राजापत्यके समान। | |
| तप्तकृच्छ | तीन दिन करके उष्ण जल, क्षीर और घृतपान। इसमें ६ पल जल, त्रिपल क्षीर और १ पल घृत होगा। | |
| शीतकृच्छ्र | तप्तकृच्छ्रवत्, केवल तप्तकी जगह शीतल व्यवस्था। | |
| पर्णकृच्छ्र | ५ दिन साध्य, प्रतिदिन पलाश, उदुम्वर, पद्म, विल्वपत्र और कुशोदक पान। त्रिरात्र उपवासके वाद उक्त पलाशादि पञ्चकाथोदक पान। गोमूत्र १ पल, गोमय अर्द्धाङ्गुष्ठ मात्रा, क्षीर ७ पल, दधि ३ पल, घृत १ पल, कुशोदक १ पल। गायत्रीमन्त्रसे शोधन करके यह पञ्चगव्य स्नान। 'इदं विष्णुमानस्तोंके वशती' इत्यादि मन्त्रसे होम। | अर्द्ध धेनु |
| सान्तापन-कृच्छ्र | ६ रात उपवास। | |
| पराक | १२ रात उपवास। | |
| सौम्य कृच्छ्र | १म दिन प्राणरक्षाके लिये तिलपिण्ड, २य दिन ओदनस्राव, ३य दिन मट्ठा, ४र्थ दिन जल और ५म दिन सत्तू खाय, ६से ८ दिन पर्यन्त उपवास। | |

* धेनुके अभावमें उसका मूल्य दान। धेनुमूल्यकी व्यवस्था पहले ही लिखी जा चुकी है।

| प्रायश्चित्त-नाम। | पूर्णव्यवस्था। | असमर्थके लिये। |
|---|---|---|
| | मतान्तरसे तिलपिण्डादि प्रत्येक ३ दिन करके १५ दिन और ६ दिन उपवास, इसके मध्य २ दिन वायु-भक्षण। इस प्रकार इक्कीस रात करे। | |
| वारणकृच्छ्र | एक महीना तक सत्तू और जल-पान। | १ धेनु। |
| श्रीकृच्छ्र | गोमूत्र, गोमय और यावक तीन दिन करके पान। | |
| यावक-कृच्छ्र | सप्तरात्र, पक्ष या मास भर यवोदक पान। | |
| जल-कृच्छ्र | अनशनसे अहोरात्र जलमें वास। | |
| वज्रकृच्छ्र | गोमय यावक पान। | |
| सान्तपन | पूर्वदिन पञ्चगव्यमात्र पान, दूसरे दिन उपवास। | १ पुराण-दान। |
| प्रतिसान्तपन | तीन दिन पञ्चगव्य पान, ४ थे दिन उपवास। होम भी करना होता है। मतान्तरसे ५वें और ६ठें दिन उपवास। | |
| महासान्तपन | १ गोमूत्र, २ गोमय, ३ दुग्ध, ४ दधि, ५ घृत, और ६ कुशोदक, प्रत्येक एक एक दिन पान, ७वें दिन उपवास। मतान्तरसे गोमूत्रादि प्रति द्रव्य ३ दिन करके पान और शेष ३ दिन उपवास, यह इक्कीस रातसाध्य है। | २ धेनु मतान्तरसे डेढ़। |
| अतिसान्तपन | पञ्चगव्य प्रत्येक दो दिन करके पान, शेष २ दिन उपवास, यही द्वादशरात्र। | |
| चान्द्रायण। पिपीलिका-मध्य | कृष्ण प्रतिपद्से आमलकी प्रमाण १४ ग्रास आरम्भ करके पीछे प्रति-दिन एक एक दिन घटाते जाय। इस प्रकार चतुर्दशी दिन एक ग्रासमात्र आहार करे, अमावस्याके दिन उपवास। पीछे शुक्ल प्रतिपद्में १ ग्रास, २या में २ ग्रास, इसी क्रमसे पूर्णिमान्त पर्यन्त बढ़ाते जाय। | ८ धेनु। दक्षिणा ८ वृषभ। शूलपाणिके मतसे ७॥ धेनु। दरिद्रके लिये ३ प्राजापत्य |
| यवमध्य-चान्द्रायण | शुक्ल प्रतिपद्से एक ग्रास आरम्भ करके पूर्णिमान्त पर्यन्त बढ़ावे, फिर कृष्ण प्रतिपद्से घटाना शुरु करे। एकादशी व्रतभङ्गमें भी दोष नहीं होता। | |
| यति-चान्द्रायण | ४ प्राजापत्यके समान। इसमें प्रति मध्याह्नको आठ आठ करके पिण्ड भक्षण करे। हविष्याशी और जितेन्द्रिय रहे। | |
| शिशुचान्द्रायण | समाहित चित्तसे ४ पिण्ड सवेरे और ४ शामको खाय। | |
| ऋषि-चान्द्रायण | एक मास हविष्याशी और नियमसे रह कर तीन तीन पिण्ड खाय। | ३ धेनु, मतान्तरसे ४ |
| सोमायण-चान्द्रायण | गोके ४ स्तनसे सप्तरात्र, ३ स्तनसे सप्तरात्र, २ स्तनसे सप्तरात्र और १ स्तनसे सप्तरात्र तथा त्रिरात्र वायु-भक्षण। | |

प्रथम दो छोड़ कर शेष सभी चान्द्रायण प्रतिपद् व्यतीत और सभी दिनोंमें आरम्भ करे।

अतिपातक, महापातक, अनुपातक, उपपातक, मलावह। पाप और प्रकीर्णकके भेदसे प्रायश्चित्तका भी तारतम्य है। अतिपातकमें पूर्ण प्रायश्चित्त, महापातकमें उसका आधा, प्रकीर्णक पापमें अतिपातकका आठवां भाग करना होता है। नीचे कुछकी व्यवस्था दी जाती है :—

| अतिपातक। | प्रायश्चित्त। | असमर्थमें धेनुदान। | तदशक्तमें पूर्णीदान। | दक्षिणा। |
|---|---|---|---|---|
| ब्राह्मणका मातृ दुहितृ वा स्नूषा-गमन। | अज्ञानमें द्विगुण द्वादश वार्षिकव्रत, ज्ञानतः उसका द्विगुण। | ३६० धेनु | १०८० कार्षापण वा उतने मूल्यका स्वर्णादि। | २०० गो, असमर्थमें २०० कार्षापण। |

| अतिपातक । | प्रायश्चित्त । | असमर्थमें धेनुदान । | तदशक्तमें मूल्यदान । | दक्षिणा । |
|---|---|---|---|---|
| क्षत्रिय वैश्य शूद्रादि-का मातृ-दुहितृ वा स्नुषा गमन । | अग्निमें प्रवेश कर प्राण त्याग । अथवा चौवीस वार्षिक व्रत । कामतः इसका द्विगुण । मातृ-प्रभृतिको भी इसी प्रकार व्रत कर्त्तव्य है। | ३६० धेनु । | १०८० कार्षापणके उतने मूल्यका स्वर्णादि । | २०० गो, असमर्थमें २०० कार्षापण । |
| महापातक । | | | | |
| अकामतः ब्राह्मण कर्तृक ब्रह्मवध । | द्वादश वार्षिक व्रत । मरण, अशक्तमें द्विगुण | १८० धेनु । | ५४० कार्षापण वा उतने मूल्यका स्वर्णादि । | १०० गो, अशक्तमें १०० कार्षापण । |
| कामतः ब्राह्मण कर्तृक ब्रह्मवध | द्वादश वार्षिक व्रत । | ३६० धेनु । | १०८० कार्षापण । | २०० गो । |
| ज्ञानतः ब्राह्मण कर्तृक ब्राह्मणीगर्भवध । | ब्रह्मवध प्रायश्चित्त । अज्ञानमें उसका आधा । | | | |
| ज्ञानतः ब्राह्मण कर्तृक शत्रु ब्राह्मणवध । | द्वादश वार्षिक व्रत । | १८० धेनु । | ५४० कार्षापण । | १०० गो वा १०० कार्षापण । |
| अनिच्छासे क्षत्रिय कर्तृक ब्रह्मवध । | २४ वार्षिक व्रत । | ३६० धेनु | १०८० कार्षापण । | २०० गो वा २०० कार्षापण । |
| अनिच्छासे वैश्य-कर्तृक ब्रह्मवध । | ३६ वार्षिक व्रत । स्वेच्छासे उसका दूना । | ५४० धेनु । | १६२० कार्षापण । | ३०० गो वा ३०० कार्षापण । |
| अनिच्छासे शूद्र-कर्तृक ब्राह्मण-वध । | ४८ वार्षिक व्रत । स्वेच्छासे इसका दूना । | ७२० धेनु । | २१६० कार्षापण । | ४०० गो । |
| ब्राह्मणका सुरापान । | जब तक मृत्यु न हो, तब तक अग्निवत् उष्ण सुरा, गोमूत्र, जल वा दुग्धपान । २४ वार्षिक व्रत, अज्ञानमें उसका आधा । | ३६० धेनु । | १०८० कार्षापण । | २०० गो । |
| क्षत्रियका पैष्टी सुरापान । | १८ वार्षिकव्रत । अज्ञानमें उसका आधा । | २०० धेनु | ८१० कार्षापण । | ७५ गो । |
| वैश्यका पैष्टी सुरापान । | द्वादश वार्षिक व्रत, अज्ञानमें उसका आधा । | १८० धेनु । | ५४० कार्षापण । | १०० गो । |
| ज्ञानतः ब्राह्मणका गुर्वङ्गना-गमन । | २४ वार्षित व्रत, गुर्वङ्गनाको भी यही कर्त्तव्य है । | ३६० धेनु । | १०८० कार्षापण । | २०० गो । |

| अतिपातक। | प्रायश्चित्त। | असमर्थमें धेनुदान। | तदशक्तमें चूर्णीदान। | दक्षिणा। |
|---|---|---|---|---|
| अनुपातक। | | | | |
| छोटा हो कर बड़े का ढोंग। जैसे, शूद्रका अपनेको ब्राह्मण बतलाना। | द्वादश वार्षिक व्रत। | १८० धेनु। | ५४० कार्षापण। | १०० गो। |
| अधीत वेदविस्मरण, वेदनिन्दा, कूटसाक्ष्य, सुहृद्वध, गर्हितान्न-भोजन। | द्वादश वार्षिक व्रत। | १८० धेनु। | ५४० कार्षापण। | १०० गो। |
| सपिण्डा स्त्री-गमन, ब्राह्मण-कुमारी-गमन, चण्डालादि स्त्री-गमन। | अज्ञानमें द्वादश वार्षिक, ज्ञानमें दूना। | १८० धेनु। | ५४० कार्षापण। | १०० गो। |
| उपपातक। | | | | |
| ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य कर्तृक ज्ञानकृत ब्राह्मण-का गो-वध। | त्रैमासिक व्रत। अज्ञानकृत होनेमें आधा। | १२ धेनु। मतान्तरसे १७ धेनु। | २६ वा ५१ कार्षापण। | १० वृष, १० गो, अशक्तमें १५ कार्षापण। |
| शूद्र कर्तृक ब्राह्मण-स्वामिक गो-वध। | त्रैमासिक व्रत। अज्ञानमें उसका आधा। | ६ धेनु। | २५॥ कार्षापण। | १ गो, अशक्तमें १ कार्षापण। |
| ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य कर्तृक क्षत्रियका गो-वध। | पाण्मासिक व्रत। अज्ञानमें उसका आधा। | १२ धेनु। | ३६ कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| शूद्र कर्तृक क्षत्रियका गो-वध। | त्रैमासिक व्रत। अज्ञानमें उसका आधा। | ६ धेनु। | १८ कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| द्विज कर्तृक वैश्यका गोवध। | द्वैमासिक व्रत, अज्ञानमें उसका आधा। | १० धेनु। | ३० कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| द्विजकर्तृक शूद्रका गोवध। | २ प्राजापत्य, अज्ञानमें उसका आधा। | २ धेनु। | ६ कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| शूद्र कर्तृक ब्राह्मणकी गर्भिणी कपिला वा धेनु-वध | त्रैमासिक व्रत, अज्ञानमें उसका आधा। | १७ धेनु। | ५१ कार्षापण। | १० वृष, १० गो। अशक्तमें १५ कार्षापण। |
| द्विज कर्तृक क्षत्रियकी गर्भिणी कपिला वा दोग्ध्री होमधेनु-वध | द्विगुण पाण्मासिक व्रत, अज्ञानमें उसका आधा। | २४ धेनु। | ७२ कार्षापण। | यथाशक्ति। |

| अतिपातक। | प्रायश्चित्त। | असमर्थमें धेनुदान। | तदशक्तमें चूर्णीदान। | दक्षिणा। |
|---|---|---|---|---|
| शूद्र कर्तृक क्षत्रियकी गर्भिणी कपिला वा दुग्धवती होमधेनुवध। | षाण्मासिक व्रत, अज्ञानमें उसका आधा। | १२ धेनु। | ३६ कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| द्विज कर्तृक वैश्यकी गर्भिणी कपिला वा दोग्ध्री होमधेनुवध। | चतुर्गुणमासिक व्रत, अज्ञानमें उसका आधा। | २० धेनु। | ६० कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| शूद्र कर्तृक वैश्यकी गर्भिणी कपिला वा दोग्ध्री होमधेनुवध। | द्विगुण मासिक व्रत। अज्ञानमें उसका आधा। | १० धेनु। | ३० कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| द्विज कर्तृक शूद्रकी गर्भिणी कपिला वा दोग्ध्री होमधेनुवध। | ८ प्राजापत्य। अज्ञानमें तदर्द्ध। | ८ धेनु। | २४ कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| शूद्र कर्तृक शूद्रकी गर्भिणी कपिला वा दोग्ध्रीहोमधेनुवध। | ४ प्राजापत्य। अज्ञानमे उसका आधा। | ४ धेनु। | १२ कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| द्विज कर्तृक अधम शूद्रका गोवध। | २ प्राजापत्य। अज्ञानमें उसका आधा। | २ धेनु। | ६ कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| शूद्र कर्तृक अधम शूद्रका गोवध। | १ प्राजापत्य। अज्ञानमें इसका आधा। | १ धेनु। | ३ कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| द्विज कर्तृक शूद्रे तरका अपालन निमित्त गोवध। | इतिकर्त्तव्यताक प्राजापत्य। प्राजापत्यद्वय। | २ धेनु। | ६ कार्षापण। | १ वृष, १ गो, असमर्थके लिये डेढ़ कार्षापण। |
| द्विज कर्तृक शूद्रका अपालन-निमित्त गोवध। | प्राजापत्य। | २ धेनु। | ६ कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| गोका श्रृङ्गभङ्ग, अस्थिभङ्ग, चर्मनिर्मोचन और लांगूलछेदन। | दशरात्र यवव्रत। मासार्द्ध यवपान। अथवा प्राजापत्य। | १ धेनु। | ३ कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| ब्राह्मण कर्त्तृक वृषका शकटादिमें योजन। | प्राजापत्यद्वय। | २ धेनु। | ६ कार्षापण। | यथाशक्ति। |
| उपपातक। | | | | |
| ब्राह्मण-क्षत्रिय कर्त्तृक ज्ञानकृत क्षत्रियवध। | त्रैमासिक व्रत। अज्ञानमें उसका आधा। | ४५ धेनु। | १२५ कार्षापण। | २५ गोल। |
| वैश्य कर्त्तृक क्षत्रियवध। | षड्वार्षिक व्रत। | २३ धेनु। | ६७॥ कार्षापण। | १३ गो, अशक्तमें १२॥ कार्षापण। |

| अतिपातक । | प्रायश्चित्त । | असमर्थमें धेनुदान । | तदशक्तमें चूर्णीदान । | दक्षिणा । |
|---|---|---|---|---|
| शूद्र कर्तृक क्षत्रवध । | नववार्षिक व्रत । | १३ धेनु । | ४०५ कार्षापण । | ७५ गो । |
| द्विज कर्तृक वैश्य-वध | सार्द्ध वार्षिकव्रत । | २३ धेनु । | ६७॥ कार्षापण । | १३ गो, अशक्तमें १२॥ कार्षापण । |
| शूद्र कर्तृक वैश्य-वध । | त्रैवार्षिक व्रत । | ४५ धेनु । | १२५ कार्षापण । | २५ गो । |
| द्विज कर्तृक शूद्र-वध । | नवमासिक व्रत । | १२ धेनु । | ३३॥। कार्षापण । | ७ गो, अशक्तमें ६। कार्षापण |
| ब्राह्मण कर्तृक ब्राह्मणी-वध । | षड् वार्षिक महाव्रत । क्षत्रियके द्विगुण, वैश्यके त्रिगुण और शूद्रके चतुर्गुण । | ६० धेनु । | २७० कार्षापण । | ५० गो । |
| ब्राह्मण-क्षत्रिय कर्तृक क्षत्रिया-वध । | त्रैमासिक व्रत । वैश्यके द्विगुण, शूद्रके त्रिगुण । | ४५ धेनु । | १२५ कार्षन । | २५ गो । |
| द्विजकर्तृक वैश्या वध । | वार्षिक व्रत । शूद्रके लिये द्विगुण । | १५ धेनु । | ४५ कार्षापण । | ८ गो, अशक्तमें ८।७६॥। कार्षापण । |
| शूद्रावध । | वार्षिक व्रत । | १५ धेनु । | ४५ कार्षापण । | ६ गो, अशक्तमें ८।~६॥। कार्षापण । |
| राजाका उत्तम गज-वध अश्ववध । | पञ्चनीलवृक्ष दान । वासोयुग दान । | ० | २५ कार्षापण । | यथाशक्ति । |
| मृग, महिष, सिंहादि वध । | अहोरात्र उपवास, अन्तमें घृतघट दान । | | ८ पण । | यथाशक्ति । |
| मार्जारादि और गृहपक्षि वध । | तप्तक्षीरपान वा पादकृच्छ् । | ० | १ कार्षापण । | यथाशक्ति । |
| सामान्य पक्षिवध । | नक्तव्रत वा दो रत्ती रौप्य-दान । | ० | ≠) १३। पण । | यथाशक्ति । |
| व्रात्ययाजन । | प्राजापत्य | १ धेनु । | ३ कार्षापण । | यथाशक्ति । |
| अभक्ष्यभक्षण । | चान्द्रायण (गुरुतर विषयमें) | ८ धेनु । | २२॥ कार्षापण । | यथाशक्ति । |
| अभोज्यान्न भोजन । | प्राजापत्य ( ज्ञानतः ) क्षत्रियका पादोन, वैश्यका अर्द्ध और शूद्रका पाद । | १ धेनु । | ३ कार्षापण । | यथाशक्ति । |
| नवश्राद्धान्नभोजन । | चान्द्रायण । | ८ धेनु । | २२॥ कार्षापण । | यथाशक्ति । |

अज्ञानतः होनेसे सभी प्रायश्चित्त अर्द्ध और बाल, स्त्री तथा वृद्धके लिये भी अर्द्ध कहा गया है। जहां गोका निर्देश है, वहां उसके अभावमें १ कार्षापण होनेसे ही काम चल सकता है ।

ऊपर जिन प्रायश्चित्तोंका प्रयोग लिखा गया, वही प्राचीन मत है। आज कलके नव्य स्मार्त्तोंने उसमें बहुत हेर फेर कर दिया है। पहलेकी तरह अब कठोरता नहीं है । अभ्यवहार्य और व्यवहार्य शब्द तथा शूलपाणिको प्रायश्चित्त-विवेक, काशीनाथके प्रायश्चित्तेन्दुशेखर आदि ग्रन्थोंमें अपरापर प्रायश्चित्तविधि देखो ।

प्रायश्चित्ति (सं० स्त्री०) प्रायः अध्ययं तपःसश्चित्तिः चित-भावे-क्तिन्। प्रायश्चित्त देखो।

प्रायश्चित्तिक (सं० त्रि०) प्रायश्चित्तः कर्त्तव्यत्वेनास्त्य-स्य ठन्। १ प्रायश्चित्तार्ह, प्रायश्चित्तके योग्य। २ प्राय-श्चित्त सम्बन्धी।

प्रायश्चित्ती (सं० त्रि०) प्रायश्चित्तः कर्त्तव्यत्वेनास्त्य-स्य इनि। १ प्रायश्चित्तार्ह, प्रायश्चित्तके योग्य।

"अज्ञात्वा धर्मशास्त्राणि प्रायश्चित्तं वदेत्तु यः।
प्रायश्चित्ती भवेत् पूतं तत्पापं तेषु गच्छति ॥"
(प्रायश्चित्ततत्त्व)

यदि कोई अज्ञव्यक्ति धर्मशास्त्र जाने विना प्रायश्चित्त-की व्यवस्था दे, तो प्रायश्चित्ती अर्थात् प्रायश्चित्त करने-वाले तो पापसे मुक्त होते हैं, पर उनका पाप व्यवस्थापक के ऊपर जाता है। इस कारण धर्मशास्त्रको अच्छी तरह जाने विना प्रायश्चित्तकी व्यवस्था कभी नहीं देनी चाहिये। २ जो प्रायश्चित्त करे, प्रायश्चित्त-करनेवाला।

प्रायश्चित्तिमत् (सं० त्रि०) प्रायश्चित्ति-अस्त्यर्थे मतुप् मस्य व। प्रायश्चित्तयुक्त।

प्रायश्चित्तीय (सं० त्रि०) १ प्रायश्चित्तसम्बन्धी। २ प्रायश्चित्त होम सम्बन्धी।

प्रायश्चित्तीयता (सं० स्त्री०) प्रायश्चित्तीय भावे-तल्-टाप्। प्रायश्चित्तीयका भाव वा धर्म।

प्रायस् (सं० अव्य०) प्र-अय-असि। १ बाहुल्य। २ तपस्, व्रतादि।

प्रायाणिक (सं० त्रि०) प्रयाणाय हितं ठक्। १ यात्रिक द्रव्य, शंख, चंवर आदि मङ्गल द्रव्य जो यात्राके समय आवश्यक होते हैं। (त्रि०) २ प्रयाण-सम्बन्धी, यात्रा-सम्बन्धी।

प्रायात्रिक (सं० त्रि०) प्रयात्रये हितं ठक्। यात्राकालमें हितकर द्रव्य।

प्रायास (सं० पु०) देवविशेष।

प्रायिक (सं० त्रि०) प्रायेण प्राये वा भवमिति प्राय ठक्। प्रायः होनेवाला, जो बहुधा या अधिकतासे होता है।

प्रायुद्धेपीन् (सं० पु०) प्रायुधि प्रकृष्टयुद्धादस्थाने हेषते शब्दायते इति द्विप्-णिनि। घोटक, घोड़ा।

प्रायोग (सं० पु०) प्रयुज्यते शकटादौ प्र-युज-कर्मणि-घञ्, कुत्वं दीर्घश्च। शकटादिमें नियोगार्ह वृष, गाड़ी आदिमें जोतने लायक बैल।

प्रायोगिक (सं० त्रि०) प्रयोगं नित्यमर्हति छेदादित्वात् ठञ्। नित्यप्रयोगार्ह, जिसका प्रयोग नित्य होता हो।

प्रायोज्य (सं० त्रि०) प्र-आ-युज-णिच्-यत्। १ प्रयो-जनार्ह, प्रयोगमें आनेवाला। (पु०) २ मिताक्षरा आदि धर्मशास्त्रोंके अनुसार वह वस्तु जिसका काम किसीको नित्य पड़ता हो। जैसे, पढ़नेवालेको पुस्तका-दिका, कृषकको हल बैल आदिका और योद्धाको क्रमशः अस्त्र शस्त्रादिका इत्यादि। ऐसी वस्तुओंको शास्त्र-में विभाजनीय नहीं माना है। विभागके समय वह वस्तु उसीको मिलती है जिसके कामकी वह हो अथवा जो उसे अपने काममें लाता रहा हो या जिसकी उससे जीविका चलती हो।

प्रायोदेवता (सं० पु०) सर्वमान्य देवता, वह देवता जिसे सब मानते हों।

प्रायोद्वीप (सं० पु०) प्रायद्वीप देखो।

प्रायोपगमन (सं० पु०) अनशन व्रत द्वारा प्राण परि-त्याग करनेका प्रयत्न, भूखों मर कर जान देना।

प्रायोपविष्ट (सं० त्रि०) प्रायेण मरणार्थमनशनेन उप-विष्टः। प्रायोपवेशविशिष्ट, जिसने प्रायोवेश व्रत किया हो।

प्रायोवेश (सं० पु०) प्रायेण मृत्युनिमित्तकानशनेन उप-वेशः स्थितिः। संन्यासपूर्वक अनशनस्थिति। संन्यास-का अवलम्बन करके जब तक मृत्यु न हो, तब तक उप-वासरूप व्रत।

प्रायोपवेशन (सं० क्ली०) प्रायेण मृत्युनिमित्तकानशनेन उपवेशनं प्रायोपवेशव्रत।

प्रायोपवेशनिका (सं० स्त्री०) प्रायोपवेशनव्रत।

प्रायोपवेशिन् (सं० त्रि०) प्रायोपवेश अस्त्यर्थे इनि। प्रायोपविष्ट, जिसने प्रायोपवेश व्रत किया हो।

प्रायोपेत (सं० त्रि०) प्रायः प्रायोपवेशः तेन उपेतः। प्रायो-पवेशनयुत, प्रायोपवेशन व्रतका व्रती।

प्रारब्ध (सं० क्ली०) प्रकृष्टमारब्धं स्वकार्यजननायेति। १ शरीरारम्भक अदृष्टविशेष, भाग्य, किसमत। जब तक प्रारब्ध शेष नहीं होता, तब तक सुख, दुःख, जन्म, मृत्यु आदि अवश्यम्भावी है।

"अवश्यमेव भोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभं ।
नाभुक्तं क्षीयते कर्म कल्पकोटिशतैरपि ॥ ( मनु )
शुभ वा अशुभ जो सब कार्य किये जाते हैं उनका अवश्य भोग करना पड़ता है। कर्मका भोग हुए विना शतकोटि कल्पमें भी कर्मका क्षय नहीं होता। इस कारण प्रारब्ध कर्मके भोग द्वारा ही क्षय हुआ करता है। परन्तु यदि विशुद्धज्ञान उत्पन्न हो जाय, तो प्रारब्ध कर्म नाश हो जाता है। "ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात् कुरुतेऽर्जुन!" ( गीता ) २ तीन प्रकारके कर्मोंमेंसे वह जिसका फलभोग आरम्भ हो चुका हो। ( त्रि० ) ३ कृतारम्भ, जो आरम्भ हो चुका हो।

प्रारब्धि (सं० स्त्री०) प्र-आ-रभ-क्तिन्। १ गजबन्धनरज्जु, हाथीके बांधनेकी रस्सी। २ आरम्भ, शुरू।

प्रारम्भ ( सं० पु० ) प्र-आ-रभ-भावे-घञ् मुमच। १ प्रकर्षरूपसे आरम्भ, शुरू। "प्रारम्भे कर्मणां विप्रः पुण्डरीकं स्मरेद्धरिम्।" ( स्मृति )
कर्मके प्रारम्भमें पुण्डरीक हरिका स्मरण करना चाहिये। प्रारभ्यते इति प्र-आ-रभ्-कर्मणि घञ्, मुमच। २ कर्म। प्रकृष्ट आरम्भो योगो यस्य। ३ योगी। ४ आदि।

प्रारम्भण ( सं० क्ली० ) प्र-आ-रभ-ल्युट्-मुमच। आरम्भण, शुरू करना।

प्रारम्भिक ( सं० त्रि० ) १ प्रारम्भ सम्बन्धी, प्रारम्भका। २ आदिम। ३ प्राथमिक।

प्रारोह ( सं० त्रि० ) प्ररोहशीलमस्य छत्रादित्वात् ण। (४।४।२) प्ररोहणशील।

प्रार्जयिता ( सं० त्रि० ) दान करनेवाला, दानी।

प्रार्जुन ( सं० पु० ) एक प्राचीन देशका नाम।

प्रार्ण (सं० क्ली०) प्रकृष्टमृणं वृद्धिः। १ प्रकृष्ट ऋण, वहुत कर्ज। (त्रि०) प्रकृष्टं ऋणं यस्य प्रादि बहुव्री०। २ प्रकृष्ट ऋणयुक्त, जिसे ज्यादा कर्ज हो।

प्रार्थ ( सं० पु० ) सज्जा, असबाव।

प्रार्थक ( सं० त्रि० ) प्रार्थयतीति प्र-अर्थ-ण्वुल्। प्रार्थनाकारी, प्रार्थना करनेवाला।

प्रार्थन (सं० क्ली०) प्र-अर्थ-ल्युट्। याचन, प्रार्थना करना, मांगना। पर्याय—अभिशस्ति, याचना, अर्थना, प्रार्थना।

प्रार्थना (सं० स्त्री०) प्र-अर्थ-णिच्-युच्। १ याचन, चाहना, मांगना। २ हिंसा। ३ साहित्यदर्पणोक्त गर्भाङ्गभेद। ४ किसीसे नम्रतापूर्वक कुछ कहना, विनती। ५ अभियान, चढ़ाई। ६ अवरोध, घेरा डालना। ७ तन्त्रसारके अनुसार एक मुद्राका नाम। इस मुद्रामें दोनों हाथोंके पंजोंकी उंगलियोंको फैला कर एक दूसरे पर इस प्रकार रखते हैं, कि दोनों हाथोंकी उंगलियां यथाक्रम एक दूसरेके ऊपर रहती हैं। विशेष विवरण मुद्रा शब्दमें देखो।

प्रार्थनापत्र ( सं० पु० ) वह पत्र जिसमें किसी प्रकारकी प्रार्थना लिखी हो, निवेदनपत्र, अर्जी।

प्रार्थनासमाज (सं० पु०) एक नवीन समाज या सम्प्रदाय। इस मतके अनुयायी दक्षिणमें बम्बईकी ओर अधिक हैं। इस मतके सिद्धान्त ब्राह्मसमाजसे मिलते जुलते हैं। इसके अनुयायी जाति पांतिका भेद नहीं मानते और न मूर्त्तिपूजा आदि करते हैं।

प्रार्थनीय (सं० क्ली०) प्रार्थ्यते इति प्र-अर्थ णिच् अनीयर्। द्वापर युग। (त्रि०) २ प्रार्थना करने योग्य, निवेदन करने लायक।

प्रार्थयितव्य (सं० त्रि०) प्र-अर्थि-णिच्-तव्य। प्रार्थनीय, प्रार्थना करने योग्य।

प्रार्थयिता (सं० त्रि०) प्र-अर्थ-णिच्-तृच्। प्रार्थनाकारी, प्रार्थना करनेवाला।

प्रार्थित (सं० त्रि०) प्रार्थ्यते स्मेति प्र-अर्थ-क्त। १ याचित, जो मांगा गया हो। २ शत्रुसंरुद्ध, दुश्मनसे घिरा हुआ। ३ अभिहित, कहा हुआ। ४ हत, मारा हुआ।

प्रार्थिन् (सं० त्रि०) प्रार्थयते प्र-अर्थ-णिनि। १ प्रार्थनाशील, प्रार्थना करनेवाला। २ निवेदक, निवेदन करनेवाला। ३ इच्छुक।

प्रार्थ्य (सं० त्रि०) प्रार्थनाके योग्य।

प्रार्थ्यक (सं० त्रि०) प्रार्थनाकारी।

प्रालम्ब ( सं० क्ली० ) प्रालम्बते इति लबि-अवसंसने अच्। १ कण्ठदेशसे ऋजुलम्बमान माल्य, वह माला जो गर्दनसे छाती तक लटकती हो। २ रस्सी आदिके ढंगकी वह वस्तु जो किसी ऊंची वस्तुमें टंगी और लटकती हो।

प्रालम्बिका (सं० स्त्री०) प्रालम्बते इति अच, संज्ञायां कन्, टापि अत इत्वं। स्वर्णादि रचित लम्बिका, गलेमें पहननेका सोनेका हार।

प्रालेपिक ( सं० त्रि० ) प्रलेपिकाया धर्मम्। प्रलेपकार्य सम्बन्धीय।

प्रालेय (सं० क्ली०) प्रकर्षेण लीयन्ते लीना भवन्ति पदार्था अत्रेति प्रलयो हिमालयस्तत आगतं प्रलय-अण् ( केकंय-मित्रयुप्रलयाणां यादेरियः। पा ७।३।२ ) इति यस्येयादेशः। १ हिम, बर्फ। २ भूगर्भशास्त्रानुसार वह समय जब अत्यन्त हिम पड़नेके कारण उत्तरीय ध्रुव पर सब पदार्थ नष्ट हो गये और वहां शीतकी इतनी वृद्धि हो गई, कि अब कोई जन्तु वा वनस्पति वहां नहीं रह सकती।

प्रालेयरश्मि ( सं० पु० ) प्रालेयइव रश्मिर्यस्य। चन्द्रमा।

प्रालेयशैल ( सं० पु० ) प्रालेय नाम शैलः। हिमवान्।

प्रालेयांशु ( सं० पु० ) प्रालेयानि हिमानि तद्वत् शीता वा अंशवो यस्य। चन्द्रमा।

प्रालेयाद्रि ( सं० पु० ) प्रालेय नाम अद्रिः। हिमालय।

प्रावचन ( सं० त्रि० ) प्रवचन वा स्वरसम्पर्कीय।

प्रावट ( सं० पु० ) प्र-अव-अट्-अच्, शकन्ध्वादित्वात् साधुः। यव, जौ।

प्रावण ( सं० क्ली० ) प्र-आ-वन-संभक्तौ करणे-घ, 'प्रणि-रित्यादि णत्वं'। खनित्र, गैनी।

प्रावणि ( सं० स्त्री० ) प्र-अव-अनि। प्रकृष्ट अवनि।

प्रावर ( सं० पु० ) प्रावृणोत्यनेनेति प्र आ-वृ-करणे अप्। प्राचीर, चहारदीवारी।

प्रावरक ( सं० पु० ) १ जनपदभेद। २ वहिर्वासः संयुक्त।

प्रावरण ( सं० क्ली० ) प्रावृणोत्यनेन गात्रमिति प्र-आ-वृ-करणे ल्युट्। १ उत्तरीयवस्त्र, ओढ़नेका वस्त्र, चादर। २ प्रच्छादन, ढकन।

प्रावरणीय (सं० क्ली०) १ आच्छादनवस्त्र, चादर। (त्रि०) २ जिससे आवरण किया जाय।

प्रावार ( सं० पु० ) प्रावियते गात्रमनेनेति प्र-आ-वृ-करणे-घञ्। १ उत्तरीयवस्त्र। २ एक प्रकारका कपड़ा जो प्राचीनकालमें वनता था और वहुमूल्य होता था।

प्रावारक ( सं० पु० ) उत्तरीयवस्त्र, चादर।

प्रावारकर्ण ( सं० पु० ) उलूकभेद, एक प्रकारका उल्लू।

प्रावारकीट (सं० पु०) प्रावारस्य कीटः। कीटभेद, कपड़े-में लगनेवाला एक प्रकारका कीड़ा।

प्रावारिक ( सं० पु० ) वह जो उत्तरीयवस्त्र वनाता हो।

प्रावास ( सं० त्रि० ) प्रवासे दीयते कार्यं वा व्युष्टादित्वा-दण्। १ प्रवासमें देने योग्य। २ प्रवासमें कार्य।

प्रावासिक ( सं० त्रि० ) प्रावासाय प्रभवति सन्तापादि-त्वात्। ठञ्। १ प्रवाससाधन। प्रवासे साधुः गुड़ा-दित्वात् ठञ्। २ प्रवासमें साधु।

प्रावाहणि ( सं० पु० ) प्रवाहणका अपत्य।

प्रावाहणेय (सं० पु०) प्रवहणस्य अपत्यं ( शुभ्रादिभ्यश्च। पा ४।१।१२३ ) इति अपत्यार्थे ठक्। प्रवहण ऋषिका अपत्य, जैवल ऋषिका अपत्य।

प्रावाहणेयक ( सं० पु० ) प्रावाहणेय-स्वार्थे क। प्रावाह-णेय, प्रावाहण ऋषिका अपत्य।

प्रावाहणेयि ( सं० पु० स्त्री० ) प्रवाहणस्य गोत्रापत्यं इञ्, ततो वृद्धिः। प्रवाहण ऋषिका गोत्रापत्य।

प्रावितृ ( सं० त्रि० ) प्र-अव-तृण्। प्रकृष्टरूपसे रक्षक, रक्षा करनेवाला।

प्रावित्र ( सं० क्ली० ) आश्रय, किसीके आश्रयमें रहना।

प्राविष्ट्य ( सं० पु० ) क्रौञ्चद्वीपके एक खण्डका नाम।

प्रावी ( सं० त्रि० ) अवहित, सावधान।

प्रावीण्य ( सं० क्ली० ) प्रवीण-ष्यण्। प्रवीणता, कुश-लता।

प्रावृट् ( सं० पु० ) १ वर्षाऋतु। २ पुनर्नवा। ३ अमृत-सारलौह।

प्रावृट्कालवहा ( सं० स्त्री० ) नदीभेद।

प्रावृडत्यय (सं० पु०) प्रावृषः अत्ययो नाशो यत्र। शरद्-ऋतु।

प्रावृत (सं० त्रि०) प्राव्रियते-स्मेति प्र-आ-वृ-क्त। आच्छा-दन, ओढ़नेका कपड़।

प्रावृति ( सं० स्त्री० ) प्रावृणोति प्रकर्षेण आच्छादयति दृष्टिपथमनयेति प्र-आ-वृ-करणे-क्तिन्। १ प्राचीर, घेरा। २ मल जो आत्माकी दृक् और दृक्शक्तिको आच्छादन करता है। ३ आड़, रोक।

प्रावृत्तिक ( सं० पु० ) प्रवृत्तौ हितः ठक्। प्रवृत्तिवाहक दूतभेद, वह दूत जो एक स्थानके समाचारको दूसरे स्थानमें पहुंचानेका काम करता है।

प्रावृष् ( सं० स्त्री० ) प्रकर्षेण आ-सम्यक् प्रकारेण च वर्ष-तीति प्र-आ-वृष्-क्विप् प्रावर्षत्यत्रेति आधारे क्विप् वा,

वर्षणमिति वृट्, प्रकृष्टा वृड्त्र (नहिवृतिवृषीति। पा ६।३।११६) इति पूर्वपदस्य दीर्घः। वर्षाकाल, श्रावण और भाद्रमास।

प्रावृषा (सं० स्त्री०) प्रावृष-हलन्तात् टाप् वा। वर्षाकाल।

प्रावृषायणी (सं० स्त्री०) प्रावृषायां अयनमुद्भवो यस्याः, गौरादित्वात् ङीष्। १ कपिकच्छु, मर्कटी, वानरी। २ विषखोपरा।

प्रावृषिक (सं० पु०) प्रावृषि वर्षाकाले कायति शब्दायते इति कै-क, अलुक्समासः। १ मयूर, मोर। (त्रि०) २ जो वर्षा ऋतुमें उत्पन्न हो। ३ वर्षाकाल सम्बन्धी।

प्रावृषिज (सं० पु०) प्रावृषि जायते जन-ड, अलुक्स०। वह तीक्ष्ण वायु जो वर्षाकालमें चलती है, झंझावात।

प्रावृषीण (सं० त्रि०) प्रावृषि भवः बाहुं ख। १ वर्षाकाल-भव, वर्षाकालमें उत्पन्न होनेवाला। २ वर्षाकाल-सम्बन्धी।

प्रावृषेण्य (सं० पु०) प्रावृषि भवः, प्रावृट् देवतास्य चेति प्रावृष् (कालेभ्यो भववत्। पा ४।२।३४) इति (प्रावृष एण्यः। पा ४।३।१७) इति एण्यः। १ कदम्बवृक्ष। २ कुटज-वृक्ष, कुरैया। ३ धाराकदम्ब। ४ ईति। ५ वर्षाकालमें देय करादि, वह कर जो वर्षाकालमें दिया जाता हो। ६ प्रचुरता, अधिकता। ७ (त्रि०) वर्षाकालमें उत्पन्न, वर्षाकालका।

प्रावृषेण्या (सं० स्त्री०) प्रावृषेण्य-टाप्। १ कपिकच्छु, केवाँच। २ रक्त पुनर्णवा।

प्रावृषेय (सं० पु०) १ देशभेद, एक देशका नाम। (त्रि०) २ वर्षाकालमें होनेवाला।

प्रावृष्य (सं० क्ली०) प्रावृषि भवमिति यत्। १ वैदूर्य। २ कुटज। ३ धाराकदम्ब। ४ विकङ्कटक। (त्रि०) ५ जो वर्षाकालमें हो।

प्रावेण्य (सं० क्ली० एक प्रकारका ऊनी वस्त्र।

प्रावेप (सं० त्रि०) प्रवेपी, कम्पनशील।

प्रावेशन (सं० क्ली०) प्रवेशने दीयते तत्र कार्यं व्युष्टा-दित्वादण्। प्रवेशनमें कार्य।

प्रावेशिक (सं० त्रि०) प्रवेशाय साधुः ठञ्। प्रवेश-साधन, प्रवेश करनेमें सहायता देनेवाला।

प्राव्राज्य (सं० त्रि०) प्रव्रज्या सम्बन्धी।



प्राश (सं० पु०) प्र-अश-भोजने-घञ्। प्रकृष्ट भोजन।

प्राशन (सं० क्ली०) प्र-अश-भावे-ल्युट्। १ भोजन, खाना। २ चखना।

प्राशनीय (सं० त्रि०) प्र-अश-अनीयर्। प्रकृष्टरूपसे भोजनीय, खानेके योग्य।

प्राशव्य (सं० पु०) प्राशवे हितः यत्। प्रकृष्ट भक्षणमें हित।

प्राशस्त्य (सं० क्ली०) प्रशस्त-ष्यञ्। प्रशस्तता, प्रशस्त होनेका भाव।

प्राशास्त्र (सं० क्ली०) प्रशास्तुर्भावः कर्म वा उद्गात्रादित्वात् अञ्। १ प्रशास्ता नामक ऋत्विजका काम। २ प्रशास्ता-का भाव।

प्राशित (सं० क्ली०) प्रकर्षेण अशितं यत्र। १ पितृयज्ञ तर्पण। २ भक्षण। (त्रि०) ३ भक्षित, खाया हुआ।

प्राशितृ (सं० त्रि०) प्र-अश् तृच्। प्रकृष्टरूपसे भक्षक।

प्राशित्र (सं० क्ली०) यज्ञोंमें पुरोडाश आदिमेंसे काट कर निकाला हुआ छोटा टुकड़ा जो ब्रह्मोद्देशसे अलग करके प्राशित्राहरण नामक यज्ञपात्रमें रखा जाता है। यह भाग जौ वा पीपलके गोदेके बराबर निकाला जाता और प्रायः नाककी ओर काटा होता है।

प्राशित्राहरण (सं० क्ली) प्राशित्रं ह्रियतेऽनेन करणे ल्युट्। यज्ञके एक पात्रका नाम। यह गोकर्णके आकारका होता है और इसीमें प्राशित्र रखा जाता है।

प्राशित्रिय (सं० त्रि०) प्राशित्र सम्बन्धी।

प्राशी (सं० त्रि०) प्रकर्षेण अश्नाति-प्र-अश्-णिनि। प्रकृष्टरूपसे भक्षक, खानेवाला।

प्राशु (सं० त्रि०) प्र-अश्-उन्। १ भक्षण, खाना। २ प्रकृष्ट, शीघ्र।

प्राशृङ्ग (सं० त्रि०) प्रकृष्टं शृङ्गमस्य वेदे दीर्घः। प्रकृष्ट-शृङ्ग युक्त।

प्राश्निक (सं० पु०) प्रश्नाय तदुत्तरप्रदानाय साधुरिति प्रश्न-ठक्। १ सभ्य, सभाकी कार्रवाई करनेवाला। (त्रि०) २ प्रश्नकर्त्ता, पूछनेवाला।

प्राश्नीपुत्र (सं० पु०) यजुर्वेदीय धर्मप्रवर्त्तक ऋषिभेद।

प्राश्य (सं० पु०) अर्कप्रकाशके अनुसार वे पशु जो गांवमें रहते हैं। जैसे, गाय, भैंस, बकरी, भेड़ा, आदि।

प्राश्वमेध (सं॰ पुं॰) पूर्वोक्त अश्वमेध याग।
प्राश्लिष्ट (सं॰ त्रि॰) लघुवर्णद्वययुक्त स्वरिद्भेद।
प्राष्टवर्ण (सं॰ पु॰) प्रकर्षेण प्रकृष्टः प्राप्तो वर्णः। श्रिन-वर्ण, नाना वर्ण।
प्रास (सं॰ पु॰) प्रास्यते क्षिप्यते इति प्र-अस् (हलश्च। पा ३।३।१२१) इति घञ्। कुन्तास्त्र, प्राचीनकालका एक प्रकारका भाला। इसमें सात हाथ लम्बी बांसकी छड़ लगती है और दूसरी नोक पर लोहेका नुकीला फल रहता है। इसका फल बहुत तेज होता है जिस पर स्तवक चढ़ा रहता है, बरछी।
प्रासक (सं॰ पु॰) प्रास-संज्ञायां स्वार्थे वा कन्। १ प्रासास्त्र, प्रास नामका अस्त्र। २ पाशक, पांसा।
प्रासङ्ग (सं॰ पु॰) प्राज्यते इति प्र-सञ्ज-घञ्, उपसर्गस्येति दीर्घः। १ युग, हलका जुआ वा जुआठा जिसमें नये बैल निकाले जाते हैं। २ तराजूकी डंडी। ३ तुला, तराजू।
प्रासङ्गिक (सं॰ त्रि॰) १ प्रसङ्ग सम्बन्धी, प्रसङ्गका। २ प्रसङ्गागत, प्रसङ्ग द्वारा प्राप्त।
प्रासङ्ग्य (सं॰ पु॰) प्रसङ्गं वहतीति प्रासङ्ग-(तद्वहति रथयुग प्रासङ्गं। पा ४।४।७६) इति यत्। युग-वहनकारी वृष, वह बैल जो जुआमें लगाया गया हो।
प्रासच (सं॰ पु॰) १ आकस्मिक प्रभूत वृष्टि, काफी वर्षा। २ वन्या, बाढ़।
प्रासन (सं॰ क्ली॰) विक्षेपण, फेंकना।
प्रासह (सं॰ पु॰) शत्रुओंका प्रकर्ष रूपमें अभिभविता।
प्रासाद (सं॰ पु॰) प्रसीदन्त्यस्मिन्निति प्र-सद (हलश्च। पा ३।३।१२१) इत्याधारे घञ्। (उपसर्गस्य घञ्यमनुष्ये बहुलं। पा ६।३।१२२) इति उपसर्गस्य दीर्घः। १ देवता और राजाओंका गृह, पुराणोंमें केवल राजाओं और देवताओंके गृहको प्रासाद कहा है।

"प्रासादानां लक्षणन्तु वक्ष्ये शौणक! तच्छृणु।
चतुःषष्टिपदं कृत्वा दिग्विदिक्षूपलक्षितम्॥"
(गरुड़पु॰ ४७ अ॰)

देवप्रासादका विषय गरुड़पुराण, अग्निपुराण और विश्वकर्म आदि ग्रन्थोंमें सविस्तार लिखा है। देवगृह देखो।

२ बहुत बड़ा मकान, महल। ३ महलकी चोटी, कोठेके ऊपरकी छत। ४ बौद्धोंके संघाराममें वह बड़ी शाला जिसमें साधुलोग एकत्र होते हैं।
प्रासादकुक्कुट (सं॰ पु॰) प्रासादस्य देवभूभुजो गृहस्थ कुक्कुटइव, सर्वदा प्रासादविचारित्वादस्य तथात्वं। पारावत, कबूतर।
प्रासादपरामन्त्र (सं॰ पु॰) मन्त्रभेद।
प्रासादप्रस्तर (सं॰ पु॰) प्रासादतल, घर आदिकी समतल छत।
प्रासादमण्डना (सं॰ स्त्री॰) १ प्राचीन कालका एक प्रकारका रंग। इस रंगसे प्रासादके ऊपर रँगाई होती थी। यह पीला या लाल होता था और इसकी रंगाई बहुत दिनों तक टिकती थी। २ हरिताल।
प्रासादशृङ्ग (सं॰ क्ली॰) प्रासादका चूड़ादेश, राजभवनका शिखर।
प्रासादारोहण (सं॰ क्ली॰) प्रासाद वा अट्टालिकामें प्रवेश।
प्रासादिक (सं॰ त्रि॰) १ दयालु, कृपालु। २ सुन्दर, अच्छा। ३ जो प्रासादमें दिया जाय। ४ प्रासाद-सम्बन्धी।
प्रासादीय (सं॰ त्रि॰) प्रासाद सम्पर्कीय।
प्रासाह (सं॰ स्त्री॰) प्रबल, बलवान्।
प्रासिक (सं॰ पु॰) प्रासः प्रहरणमस्येति प्रास-(प्रहरणम्। पा ४।४।५७) इति ठक्। प्रासास्त्रधारी, वह जिसके पास प्रास या भाला हो। इसका पर्याय कौन्तिक है।
प्रासेनजिती (सं॰ स्त्री॰) प्रसेनजितका कन्यापत्य।
प्रासेव (सं॰ पु॰) अश्वसजाका अङ्गभेद, वह रस्सी जो घोड़ेके साजमें सम्मिलित हो।
प्रास्कण्व (सं॰ स्त्री॰) १ प्रस्कण्व सम्बन्धीय। (क्ली॰) २ सामभेद।
प्रास्तारिक (सं॰ त्रि॰) प्रस्तारे व्यवहरति-ठक्। १ जिसका व्यवहार प्रस्तारमें हो। २ प्रस्तारसम्बन्धी।
प्रास्थानिक (सं॰ त्रि॰) प्रस्थाने साधुः ठञ्। वह पदार्थ जो प्रस्थानके समय मङ्गलकारक माना जाता हो। जैसे, शङ्खकी ध्वनि, दही, मछली आदि।
प्रास्थिक (सं॰ त्रि॰) प्रस्थ-(सम्भवत्यवहरति पचति। पा

५।१।२ ) इति ठण् । १ प्रस्थ सम्बन्धी । २ जो प्रस्थके हिसाबसे खरीदा गया हो । ३ अवहारक । ४ पाचक । (क्ली० ) ५ प्रस्थमित धान्यवपनाधारक्षेत्र, भूमि । ६ प्रस्थपरिमित धान्यादि समावेशक । ७ प्रस्थके निमित्त । ८ प्रस्थका संयोग । ९ प्रस्थका उत्पात ।

प्रास्पेक्टस् ( अं० पु० ) वह छपा हुआ पत्र जिसमें आरम्भ होनेवाले किसी बड़े कार्यका विस्तृत विवरण और उसकी कार्यप्रणाली आदि दी हो ।

प्रास्रवण ( सं० त्रि० ) १ प्रस्रवणमें उत्पन्न । ( पु० ) २ प्रस्रवणका अपत्य, सरस्वती नदीका उत्पत्तिस्थान ।

प्राह ( सं० पु० ) प्रकर्षेण आहेति शब्दोऽत्र । नृत्योपदेश ।

प्राहारिक ( सं० पु० ) नगररक्षक कर्मचारिविशेष, पहरुआ, चौकीदार ।

प्राहुण ( सं० पु० स्त्री० ) अतिथि, मेहमान, पाहुना ।

प्राहतायन ( सं० पु० ) प्रहतस्य गोत्रापत्यं अश्वादिभ्यः फञ् । ( पा ४।१।११० ) प्रहतका गोत्रापत्य ।

प्राह्ण (सं० पु०) पूर्वमह्नः तदह्नश्चेति ( राजाहःसखिभ्यष्टच् । पा ५।४।९१ ) इति टच् । अह्नोह्न एतेभ्यः । पा ५।४।८८ अतःअह्नादेशः । ( अह्नोऽदन्तात् । पा ८।४।७ ) इति णत्वं । १ पूर्वाह्न । २ तदभिमानिनी देवता । ( त्रि० ) ३ प्रकृष्टदिनयुक्त ।

प्राह्णे ( सं० अव्य० ) पूर्वाह्णमें ।

प्राह्णेतन ( सं० त्रि० ) प्राह्णे भवः (सायं चिरं प्राह्णे प्रगेऽव्ययेभ्यष्ट्युट्युलौ तुट्च । पा ४।३।२३ ) इति ट्यु, तुट्च । पूर्वाह्णसम्बन्धी ।

प्राह्णेतरां (सं० अव्य०) द्वयोरतिशयेन प्राह्णे 'किमेत्याच्च्याद्रव्ये चतरां चतमां' इति मुग्धबोधसूत्रात् चतरां । अतिशय पूर्वाह्न ।

प्राह्लाद ( सं० पु० ) प्रह्लाद अर्थात् विरोचनकी सन्तान ।

प्राह्लादि ( सं० पु० ) प्रह्लादका अपत्य ।

प्रिंटर ( अं० पु० ) १ वह जो किसी छापेखानेमें रह कर छापनेका काम करता हो, छापनेवाला । २ वह जो किसी छापेखानेमें छपनेवाली चीजोंकी छपाईका जिम्मेदार हो ।

प्रिंटिंग ( अं० स्त्री० ) छापनेका काम, छपाई ।

प्रिंटिंगइंक ( अं० स्त्री० ) टाइपके छापनेकी स्याही ।

प्रिंटिंगप्रेस ( अं० स्त्री० ) सीसेके अक्षर या टाइप छापनेकी वह कल जो केवल हाथसे चलाई जाती है ।
मुद्रायन्त्र देखो ।

प्रिंटिंगमशीन (अं० स्त्री०) सीसेके अक्षर या टाइप छापनेकी कल । यह साधारण हाथकी कलकी अपेक्षा बहुत अधिक काम करती है और जो हाथ तथा इंजिन दोनोंसे चलाई जा सकती है । मुद्रायन्त्र देखो ।

प्रिंस ( अं० पु० ) राजकुमार, शाहजादा ।

प्रिंस आव वेल्स ( अं० पु० ) इङ्गलैण्डके राजाके बड़े लड़केकी उपाधि, इङ्गलैण्डके युवराज ।

प्रिंसिपल (अं० पु०) १ किसी बड़े विद्यालय या कालिज आदिके प्रधान अधिकारी । २ वह मूलधन जो किसीको उधार दिया गया हो और जिसके लिये ब्याज मिलता हो ।

प्रिय (सं० पु०) प्रीणातीति प्री ( इगुपधज्ञाप्रीकिरः कः । पा ३।१।१३५ ) १ भर्त्ता, स्वामी । २ जामाता, दामाद । ३ कार्त्तिकेय, स्वामिकर्तिक । ४ मृगविशेष, एक प्रकारका हिरन । ५ ऋद्धिनामौषध, ऋद्धि नामकी ओषधि । ६ जीवक नामकी ओषधि । ७ धर्मात्मा और मुमुक्षुओंको प्रसन्न करनेवाला और सबकी कामना पूरी करनेवाला ईश्वर । ८ हित, भलाई । ९ वेतसलता, बेंत । १० हरिताल । ११ प्रियङ्गु, कँगनी । १२ धाराकदम्ब । (त्रि०) १३ जिससे प्रेम हो, प्यारा । १४ मनोहर, जो भला जान पड़े ।

प्रियंवद (सं० पु०) प्रियं वदतीति वद (प्रियवशे वदः खच् । पा ३।२।३८ ) इति खच्, मुम् । १ खेचर, आकाशचारी । २ गन्धर्वभेद । ( त्रि० ) ३ प्रियभाषी, मधुर वचन बोलनेवाला । दानसागरमें लिखा है, कि जो सहस्र गो अथवा भूमि या सुवर्ण दान करते हैं, परजन्ममें वे ही प्रियवादी होते हैं ।

प्रियंवदा ( सं० स्त्री० ) १ प्रियवादिनी । २ द्वादश अक्षरपादक छन्दोभेद । इसके प्रत्येक चरणमें बारह अक्षर रहते हैं । ३ शकुन्तलाकी एक सखीका नाम । ४ जातिपुष्पवृक्ष ।

प्रियक ( सं० पु० ) प्रिय-स्वार्थे संज्ञायां वा कन् । १ पीतशालक वृक्ष, पियासाल नामका पेड़ । २ कैलिकदम्ब,

कदमका पेड़। ३ धाराकदम्ब। ४ महाकदम्ब। ५ विलेशय मृगविशेष, चितकवरा हिरन जिसके रोएँ रंग विरंगे, मुलायम, बड़े और चिकने होते हैं। ६ पक्षिविशेष। ७ अलि, भौंरा। ८ प्रियंगु, कँगनी। ९ कुङ्कुम, केसर। १० असन वृक्ष। ११ तिन्दुकवृक्ष। १२ स्कन्दानुचर-विशेष।

प्रियकर (सं० त्रि०) प्रिययोग्य।

प्रियकर्मन् (सं० क्ली०) प्रियं कर्म कर्मधा०। हितकार्य, हितकर्म।

प्रियकाङ्क्षी (सं० त्रि०) शुभाभिलाषी, भला चाहनेवाला, हितकारी।

प्रियकाम (सं० त्रि०) प्रियः कामो यस्य। हिताभिलाषी, भला चाहनेवाला।

प्रियकाम्य (सं० पु०) १ उद्भिद्भेद। (Terminalia Tomentosa) २ पीतशालवृक्ष।

प्रियकार (सं० त्रि०) हितकारी, शुभचिन्तक।

प्रियकारक (सं० त्रि०) हितकारक।

प्रियकारिन् (सं० त्रि०) प्रियं करोति प्रिय-कृ-णिनि। हितकारीमात्र।

प्रियकृत् (सं० त्रि०) प्रियं करोति कृ-क्विप्-तुक् च। १ प्रियकारी। (पु०) २ विष्णुका एक नाम।

प्रियकोशल (सं० पु०) १ पियालवृक्ष। २ अङ्किका वृक्ष।

प्रियक्षत्र (सं० त्रि०) प्रीणयितृवल, जो प्रणयके साथ शासन करे।

प्रियङ्कर (सं० त्रि०) प्रियं करोतीति प्रिय-कृ-(क्षेमप्रियमद्रे-ऽण् च। पा ३।२।४४) इति चकारात् खच् मुम्। १ प्रियकारक। (पु०) २ दानवविशेष, एक दानवका नाम। ३ वृहज्जीवन्ती, वड़ी जीवंती। ४ श्वेतकण्टकारी, सफेद भटकटैया। ५ अश्वगन्धा, असगन्ध।

प्रियङ्करी (सं० स्त्री०) प्रियङ्कर देखो।

प्रियङ्करण (सं० क्ली०) अप्रियं प्रियं करोत्यनेन कृ-करणे ल्युन्, मुम् च्। अप्रियको प्रियता करण, नाखुशको खुश करना।

प्रियङ्गु (सं० स्त्री०) प्रियं गच्छतीति प्रिय-गम-मृगय्वादि-त्वात् कुप्रत्ययेण साधुः। १ खनामख्यात गन्ध तृण-विशेष (Aglaia Roxburghiana) संस्कृत पर्याय—श्यामा, महिलाह्वया, लता, गोवन्दनी, गुन्द्रा, फलिनी, फली, विष्वक्सेना, गन्धफली, कारम्भा, प्रियक, प्रिय-वल्ली, फलप्रिया, गौरी, वृत्ता, कङ्गु, कङ्गुनी, भंगुरा, गौर-वल्ली, सुभगा, पर्णभेदिनी, शुभा, पीता, मङ्गल्या, श्रेयसी। भारतवर्षके पश्चिमोपकूलवर्त्ती देशोंमें, कोङ्कणसे मेदिनीपुर पर्यन्त विस्तृत स्थानोंमें, सिंहलके ६ हजार ऊंचे स्थानों-में, सिङ्गापुर, यवद्वीप, सुमात्रा, मलयद्वीपपुञ्जमें यह वृक्ष पाये जाते हैं। इसका फल मीठा होता है। अग्निदग्ध, गात्रक्षतमें यह शीतल, ज्वाला उपशमकारी और क्षत-नाशक माना गया है। फलका गुण—धारक और त्रिदोषनाशक, इसका गुण—शीतल, तिक्त, दाह, पित्त, अस्रदोष, भ्रम, वमन, ज्वर और वक्त्र जाड्यनाशक है। भावप्रकाशके मतसे इसका गुण—तुवर और अनिल-नाशक, रक्तातियोग, दौर्गन्ध, स्वेद, गुल्म, तृष्णा, विषदोष और मोहनाशक। २ राजिका। ३ पिप्पली। ४ कङ्गु। ५ कटुकी। ६ धातकी।

प्रियङ्ग्वम्बष्ठादिवर्ग (सं० पु०) प्रियंगु और अम्बष्ठादिगण।

प्रियजन (सं० पु०) प्रियो जनः। १ हृद्यलोक, प्रियव्यक्ति। २ पौढ़भावज्ञ।

प्रियजात (सं० त्रि०) १ जातमात्र ही प्रिय, जो जन्ममात्र-से ही सबोंका प्रियकर हो। (पु०) २ अग्निका नामान्तर, अग्निका एक नाम।

प्रियजीव (सं० पु०) प्रियजीवो यस्य यस्मिन् वा। श्योनाक वृक्ष, सोनापाठा।

प्रियतनु (सं० त्रि०) प्रिया तनुर्यस्य। जिसका शरीर अत्यन्त प्रिय हो।

प्रियतम (सं० पु०) १ मयूरशिखा वृक्ष, मोरशिखा नामका पेड़। २ स्वामी, पति। (त्रि०) ३ प्राणोंसे भी बढ़ कर प्रिय, सबसे अधिक प्यारा।

प्रियतर (सं० त्रि०) अयमनयोरतिशयेन प्रियः प्रिय-तरप्। दो में जो अधिक प्रिय हो।

प्रियता (सं० स्त्री०) प्रियस्य भावः तल्-टाप्। प्रिय होने-का भाव।

प्रियतोषण (सं० पु०) प्रियस्य तोषणं यस्मात्, वा प्रियं तोषयतीति तुष-णिच् ल्यु। १ सोलह प्रकारके रतिबंधोंके

अतिरिक्त रतिबंधविशेष। (त्रि०) २ प्रियव्यक्तिको प्रसन्न करनेवाली।

प्रियत्व (सं० क्ली०) प्रियस्य भावः प्रिय-त्व। प्रियता। पर्याय—प्रेम, प्रेमा, स्नेह, प्रणय, हार्द, प्रियता, स्निग्धता।

प्रियद (सं० त्रि०) प्रियं ददाति दा-क। प्रियवस्तुदानकारी, जो प्रियवस्तु दे।

प्रियदत्ता (सं० स्त्री०) पृथिवी।

"नामास्याः प्रियदत्तेति गुह्यं देव्याः सनातनम्।
दाने वाऽप्यथवादाने नामास्याः प्रथमं प्रियम्॥
य एतां विदुषे दद्यात् पृथिवीं पृथिवीपतिः।
पृथिव्यामेतदिष्टं स राजा राज्यमितो व्रजेत्॥"

(भारत ६२ अ०)

सवेरे विछावनसे उठ कर 'प्रियदत्तायै भुवे नमः' यह वाक्य उच्चारण करनेके बाद पहले दाहिने पैरको जमीन पर रखना चाहिये।

प्रियदर्शन (सं० त्रि०) प्रियं दर्शनं यस्य। १ सुदृश्य, जो देखनेमें प्यारा लगे, सुन्दर। (पु०) २ शुक पक्षी, तोता। ३ क्षीरिका वृक्ष, खिरनीका पेड़। ४ गन्धर्वविशेष, एक गन्धर्वका नाम।

प्रियदर्शिन् (सं० त्रि०) प्रिय-दृश-णिनि। प्रियदर्शनकारी, सबको प्रिय देखने या समझनेवाला।

प्रियदर्शी (अशोक)—भारतके एक विख्यात सम्राट्। ये 'अशोक' नामसे ही सर्वत्र परिचित हैं। किन्तु यह 'अशोक' नाम उनके किसी अनुशासनपत्रमें अथवा सामयिक ग्रन्थमें नहीं मिलता। यही कारण है, कि एक दिन अध्यापक विलसन साहबने प्रियदर्शी और अशोक दोनोंकी अभिन्नताके सम्बन्धमें सन्देह प्रकट किया था। किन्तु सिंहलके दीपवंश नामक प्राचीन पालि ग्रन्थमें अशोकके 'पियदस्सि' और 'पियदस्सन' ये दोनों ही नामान्तर लिखे मिलते हैं। पर सर्वजनपरिचित 'अशोक' नाम उनके बहुसंख्यक शिलानुशासनमेंसे किसीमें जो नहीं है, इसीसे लोगोंको सन्देह अवश्य होता है।

दो विभिन्न ओरसे हम लोग अशोक वा प्रियदर्शीकी संक्षिप्त जीवनी पाते हैं। एक उनके राजत्वकालमें उन्हींके आदेशसे उत्कीर्ण बहुसंख्यक शिलालिपिसे और दूसरे बौद्ध तथा जैन धर्मग्रन्थसे। किन्तु दुःखका विषय है, कि ग्रन्थगत विवरणके साथ उनके अनुशासन लिपियोंकी एकता नहीं है। इसीसे मालूम होता है, प्रियदर्शी और अशोकके अभिन्नत्व-सम्बन्धमें किसी किसीने संदेह प्रकट किया है।

बौद्धग्रन्थमें अशोकका परिचय।

अशोकावदान और दिव्यावदानके मतसे शाक्यबुद्धके राजा विम्बिसार, उनके लड़के अजातशत्रु, अजातके लड़के उदायी वा उदयाश, उदयाशके लड़के मुण्ड, मुण्डके लड़के काकवर्णी, काकवर्णीके सहली, सहलीके तुलकुचि, तुलकुचिके महामण्डल, महामण्डलके लड़के प्रसेनजित्, प्रसेनजित्के लड़के चन्द्र और चन्द्रके लड़के विन्दुसार थे। इन्हीं विन्दुसारके पुत्रका नाम अशोक था। बड़े ही आश्चर्यका विषय है, कि अवदानग्रन्थमें अशोकके पितामह चन्द्रगुप्तका नाम तक भी नहीं आया है। चन्द्रगुप्तका नाम नहीं रहनेके कारण कोई कोई फिर अनुमान करते हैं, कि चन्द्रगुप्तके साथ मौर्यवंशका आविर्भाव और तिरोभाव होता है। अशोकके साथ चन्द्रगुप्तका कोई सम्बन्ध न था। इधर हिन्दू, जैन और बौद्धग्रन्थमें चन्द्रगुप्तको अशोकके पितामह बतलाया तो है, पर प्रियदर्शीके निज अनुशासनोंमें उनके पिता वा पितामहका कहीं भी नामोल्लेख नहीं है।

जन्मकथा।

पूर्वोक्त दोनों अवदानोंमें लिखा है—चम्पा नगरीमें किसी ब्राह्मणके घर एक परमासुन्दरी कन्या उत्पन्न हुई। एक दैवज्ञने कन्याको देख कर कहा था, 'यह कुमारी राजरानी और राजमाता होगी।' धनका लोभ सबसे बड़ा लोभ है। ब्राह्मण लोभमें पड़ गये। जब कन्या ब्याहने योग्य हुई, तब वे उसे ले कर पाटलीपुत्र आये और राजा बिन्दुसारको प्रदान किया। विन्दुसारने ब्राह्मणकन्याको राजान्तःपुरमें भेज दिया। उसका रूप देख कर राजमहिषियोंकी आँखें स्थिर रह न सकीं। उन्होंने सोचा कि यह रूप पानेसे कभी भी सम्भव नहीं, कि राजा हम लोगोंको चाहेंगे। सबोंने सलाह करके उस ब्राह्मणबालिकाको नाइन बना कर रखा और उसे क्षौरकर्मकी शिक्षा देने लगीं। कुछ दिन इसी प्रकार गुजर गये। वह ब्राह्मणकन्या राजा विन्दुसारकी हजामत करके अपना

गुज़ारा चलाने लगी। एक दिन राजाने बड़े प्रसन्न हो कर उससे कहा, 'मैं तुझ पर बड़ा प्रसन्न हुआ हूं, क्या चाहती हो? बोलो। मै तुम्हारा अभिलाष पूरा कर दूंगा। इस पर ब्राह्मण-बाला सिर झुका कर धीरे धीरे बोली, 'मैं सिर्फ आपको चाहती हूं और किसीको नहीं।' इस पर राजाने कहा, 'सो क्यों! मैं क्षत्रिय मूर्द्धाभिषिक्त हूं और तुम एक नाइन, मैं तुझे किस प्रकार ब्याह सकता? ब्राह्मण-कुमारीने उत्तर दिया, 'मैं नाइन नहीं, ब्राह्मणकन्या हूं। आपकी पत्नी होनेके लिये ही पिता मुझे यहां दे गये हैं।" पुरमहिलाओंने द्वेषवशतः मुझे नाइनका कार्य सिखाया है। इसके बाद राजाने ब्राह्मण-कन्याकी कामना पूरी की। अब वह दरिद्र ब्राह्मण-कन्या ही पटरानी हुई। यथासमय उसके दो पुत्र उत्पन्न हुए, अशोक और विगतशोक वा वीतशोक।

अशोकके पहले पटरानीके गर्भसे विन्दुसारके सुसीम नामक एक पुत्रने जन्मग्रहण किया था।

जब तक्षशिला नगरवासियोंने विन्दुसारके विरुद्ध अस्त्रधारण किया, तब विन्दुसार वहीं पर अशोकको छोड़ भागे। अब अशोक राहमें दलबल संग्रह कर तक्षशिलामें जा धमके। नगरवासियोंने विना युद्धके ही उन्हें तक्षशिला नगर समर्पण किया और उनकी खूब खातिर की।

इधर विन्दुसारके प्रधान मन्त्री खल्लाटकने ज्येष्ठ राजकुमार सुसीमके आचरणसे विरक्त हो उन्हींको तक्षशिला भेज दिया और अशोकको राजा बनानेके अभिप्रायसे राजधानीमें बुला मंगाया।

अभी विन्दुसारकी आयु शेष हो चली थी। अमात्योंने अच्छी तरह सजधज कर अशोकको उनके सामने ला खड़ा किया और जब तक सुसीम लौट न आवे, तब तक उन्हींको राजपद प्रदान करनेका अनुरोध किया। जब अशोकने पिताको बेरुख देखा तब उन्होंने जोर शब्दोंमें कहा, 'यदि धर्म है, तो मैं ही राजा होऊंगा' आखिर हुआ भी वही। देखते देखते राजाके मुखसे रक्तकी धारा बहने लगी जिससे वे पञ्चत्वको प्राप्त हुए।

अब अशोक सम्राट् के रूपमें पाटलिपुत्रके सिंहासन पर बैठे। राधगुप्त उनके मन्त्री हुए। तक्षशिलामें संम्वाद भेजा गया। जब सुसीमने सुना, कि पिता इस लोकसे चल बसे और अशोकने पितृसिंहासन पर अधिकार कर लिया है, तब वे फौरन दलबलके साथ पाटलिपुत्रके लिये रवाना हुए। इधर अशोक भी डटे हुए थे। नगरके प्रथम द्वार पर एक नग्न, तृतीय द्वार पर राधगुप्त, चतुर्थ द्वार पर स्वयं अशोक उपस्थित रहे। द्वारके सामने एक गड्ढा खोदवाया गया और खदिर तथा अंगारसे भर कर उस पर अशोक-मूर्त्ति रखी गई।

सुसीमने समझा था, कि अशोकको मार सकने पर ही वे राजा होंगे, अन्यथा नहीं। इस ख्यालसे वे अशोकके साथ युद्ध करनेके लिये पूर्वद्वारमें घुसे। घुसते ही वे अङ्गारपूर्ण गड्ढेमें गिर पड़े और पञ्चत्वको प्राप्त हुए।

अशोक राजप्रतिष्ठित हुए तो सही, पर वे अमात्योंके प्रति विशेष अवज्ञा दिखलाने लगे। एक दिन राजाने अमात्योंसे कहा, 'तुम लोग फलफूलका पेड़ काट कर ऊपरसे जल देते हो।' अमात्योंने राजाके प्रतिकूल उत्तर दिया। इस पर अशोक बड़े बिगड़े और पांचों मंत्रियोंके जो वहां खड़े थे सिर कटवा डाले।

अशोककी कठोरता दिनों दिन बढ़ती गई। उन्होंने एक रमणीय वधागार बनवाया। चण्डगिरिक नामक एक तांतीका लड़का उस वधागारका रक्षक नियुक्त हुआ। मानवका जीवन लेना ही उसका प्रीतिजनक कार्य था। सैकड़ों व्यक्तिके उस वधागारमें प्राण गये। कुछ दिन बाद समुद्र नामक एक साधु भिक्षाकी आशासे नरकालयमें घुसा। जो उस घरमें जाता था, वह प्राण खो बैठता था, दूसरे दिन लौटने नहीं पाता। परन्तु इस बार कई दिन बीत गये, पर साधुका जीवन नष्ट नहीं हुआ। दुर्वृत्त चण्डगिरिक भौचक-सा रह गया, उसने साधुके प्राण लेनेके लिये यथेष्ट चेष्टा की, पर साधुके प्राण न निकले। चण्डगिरिकने राजासे इसकी खबर दी। राजा स्वयं साधुको देखने आये। वे क्या देखते हैं, कि उस साधुके आधे शरीरसे जल गिरता है और आधेमें आग धधकती है। इस पर राजा बड़े विस्मित हुए और कौतूहलप्रयुक्त भिक्षुका परिचय पूछा। भिक्षुने उत्तर दिया, "मैं उन परम कारुणिक धर्मान्विव बुद्धका पुत्र हूं, संसारके महाभय भवबन्धनसे मुक्त हुआ हूं। महाराज! सुनिये! भगवान कह गये है, 'मेरे परिनिर्वाणके सौ वर्ष बाद पाटलि-

पुत्रनगरमें अशोक नामक एक राजा होगा। वही चतुर्भाग चक्रवर्ती धर्मराज मेरे शरीरधातुका विस्तार करेगा, ८४०० धर्मराजिकाकी प्रतिष्ठा करेगा। अतएव हे नरेन्द्र! इन सब दुर्वृत्तियोंका परित्याग कर उसी नाथकी पूजा करो और धर्म फैलाओ।"

राजा बड़े विचलित हो गये। बुद्धके नामसे उनके हृदयमें चित्तप्रसाद उपस्थित हुआ, उन्होंने हाथ जोड़ कर भिक्षुकसे कहा, 'दशवलसुत! मुझे क्षमा कीजिये! मैंने आजसे बुद्धगण और धर्मकी शरण ली।' अनन्तर राजाने सम्मानपूर्वक भिक्षुको विदा किया। अब अशोककी रुधिरपिपासा जाती रही, उस नरपिशाच चण्डगिरिकका और उस रमणीय बधागारका अस्तित्व लुप्त हो गया। अब चण्डाशोक धर्माशोक नामसे पुकारे जाने लगे।

अजातशत्रुने जो द्रोणस्तूप बनवाया था, उसे इन्होंने तोड़वा डाला और उसमेंसे शरीरधातु निकाल कर नागोंकी सहायतासे रामग्राममें एक सुवृहत् स्तूप बनवाया। इसके बाद नाना स्थानोंमें नाना-धातुगर्भ सुवर्ण, रजत, स्फटिक और वैदुर्यरचित चौरासी हजार करण्डकी स्थापना की गई।

अशोक धर्मोन्मत्त हो उठे। एक दिन इन्होंने स्थविर-यशासे कहा, 'मैं एक दिनमें चौरासी हजार धर्मराजिका स्थापन करना चाहता हूं सो मेरी इच्छा पूरी करो।' स्थविरयशाने भी अपनी बुजुर्गी दिखला दी। अशोक-राजका मनोरथ पूरा हुआ। इस समयसे वे धर्माशोकके नामसे प्रसिद्ध हुए।

एक दिन अशोकने सुना, कि मथुरामें उपगुप्त नामक एक स्थविर रहते हैं, उनके समान न्यायशास्त्रज्ञ दूसरा कोई नहीं है और न उनके समान कोई बुद्धभक्त ही है। राजाने उनके दर्शनकी इच्छा प्रकट की। अमात्यवर्गने उपगुप्तको बुला लानेके लिये दूत भेजना चाहा, परन्तु राजाने इसे अच्छा नहीं समझा। वे स्वयं उनसे मिलने जायेंगे, इस प्रकार उन्होंने अपना अभिप्राय प्रकट किया। उपगुप्तने भी जब सुना, कि मौर्यसम्राट् उनसे मिलने आ रहे हैं, तब वे उनके धर्मानुराग पर बड़े सन्तुष्ट हुए और नाव पर चढ़ कर मथुरासे पाटलिपुत्र पहुंच गये। राजपुरुषने उपगुप्तके पदार्पणका सम्वाद राजासे कहा। मौर्यराजने उपगुप्तके आगमन-सम्वादको घोषणा करनेके लिये घंटा बजानेका हुकुम दिया। राजाके आदेशसे पाटलिपुत्र-नगरी विशिष्टशोभासे सुशोभित हुई। सम्राट् स्वयं शेषरात्रिको उठ कर एक योजनपथसे उन्हें अपने साथ लिवा लाये। उपगुप्तके दर्शनसे ही अशोकने अपनेको कृतार्थ समझा। उपगुप्तने अशोकको अपने साथ ले कपिलवस्तु, भार्गवाश्रम, वाराणसी आदि बुद्धके समस्त लीलाक्षेत्र दिखला दिये थे। उन सब पवित्र बौद्धक्षेत्रोंमें सम्राट्ने बुद्धकी अर्चना और उनके स्मरणार्थ स्तूपादि बनवा दिये।

अशोकने जिस समय ८४००० धर्मराजिकाकी प्रतिष्ठा की, उस समय देवी पद्मावतीके गर्भसे धर्मवर्द्धन नामक उनके परम रूपवान् एक पुत्र उत्पन्न हुआ। इस पुत्रकी आँखें कुणाल पक्षीकी सी थीं, इस कारण अशोकने उसका 'कुणाल' नाम रखा था। आगे चल कर वही आँखें उनके दुश्मन हो गईं। कुणालने युवावस्थामें कदम बढ़ाया। अशोककी प्रधान महिषी तिष्यरक्षिता उन नेत्रोंको देख कर कुणाल पर अनुरक्त हो गई। एक दिन रानीने कुणालको अकेलेमें पा कर उनके निकट अपनी असविच्छा प्रकट की। कुणालने अपने दोनों हाथोंसे दोनों कान मूंद कर कहा, 'माताजी! ऐसी धर्मविरुद्ध बातें फिर मुझे सुननेका अवसर न दें। धर्मलोपकी अपेक्षा मेरा मरण ही मङ्गल है।' तिष्यरक्षिताकी मनस्कामना पूर्ण न हुई। तभीसे वे सत्तु बांध कर कुणालके पीछे पड़ गईं।

इधर तक्षशिलामें विद्रोहानल धधक उठा। उसे शान्त करनेके लिये अशोक बिलकुल तैयार हो गये, पर मन्त्रिवर्गके कहनेसे उन्होंने कुणालको ही महासमारोहसे तक्षशिला भेज दिया।

कुछ दिन बाद अशोक कठिन रोगसे आक्रान्त हुए। उनके मुखसे विष्ठा निकलने लगी, कोई भी इस रोगका चिकित्सा न कर सके। अब राजाने कुणालको राज-सिंहासन पर अभिषिक्त करनेकी इच्छा प्रकट की। यह सुन कर तिष्यरक्षिता बोली, 'यदि ऐसा होगा, तो मैं अवश्य प्राण दे दूंगी।' उन्होंने राजासे कहा, 'मैं आपका रोग दूर कर दूंगी, पर याद रहे अभी यहां कोई भी

वैद्य आने न पावे।' राजा इस पर राजी हो गये। इधर रानीने वैद्यको बुला कर कहा, 'वैद्यराज! अभी आप एक ऐसा आभीर खोज लावें जिसकी भी अवस्था राजासी हो। वैद्यने तुरत हुकुम तामिल कर दिया। रानीने उस आभीरको एक गुप्त स्थानमें ला कर उसका पेट फाड़ डाला और पाकाशयकी परीक्षा की। उन्होंने देखा, कि उसकी आंतमें असंख्य कीड़े किलबिल कर हैं। मिर्च, पीपर, शृङ्गवेर आदिसे भी वे कीड़े नष्ट नहीं हुए। आखिर पलाण्डुका (प्याज) रस देते ही सब कीड़े मर मर मलद्वारसे निकलने लगे। रानीने अशोकराजसे कहा, 'आपको अब चिन्ता करनेकी जरूरत नहीं, उपयुक्त औषध मिल गई है। पलाण्डु ही आपका जीवनरक्षक है, आपको वही खाना पड़ेगा।' राजाने कहा, 'मैं क्षत्रिय हूं, किस प्रकार पलाण्डु खा सकता।' तिष्यरक्षा बोली, 'जीवनरक्षार्थ औषधस्वरूप पलाण्डु खानेमें कोई दोष न होगा।' पीछे पलाण्डुके सेवनसे राजाने आरोग्यलाभ किया। इस प्रकार रानीके हाथसे प्राणदान पा कर अशोकने उन्हें सात दिनके लिये राज्यभार प्रदान किया।

दुष्टमति तिष्यरक्षिताको अब बदला चुकानेका अच्छा मौका हाथ लगा। उन्होंने अशोकके नामसे तक्षशिलावासी जनसाधारणको हुकुम दिया, 'मौर्यकुलकलङ्क कुणालकी दोनों आँखे निकाल लो।'

ऐसा निदारुण आदेश पा कर सभी तक्षशिलावासी नितान्त दुःखित हुए। कुणालका चरित्र अति विशुद्ध, और शान्त था, वे सबोंके प्रिय थे। उनके अनिष्टसाधनमें सभी विमुख हो गये और राजाकी घोर निन्दा करने लगे। कुणालने वह पत्र पढ़ा और अपने हाथोंसे दोनों नेत्र उखाड़ कर पिताका आदेश पालन किया। यह देख कर सभी हाहाकार कर उठे। परन्तु उस शान्तमूर्त्ति दृढ़चेता कुणालका मन जरा भी विचलित न हुआ।

तक्षशिला आनेके पहले ही काञ्चनमालाके साथ कुणालका विवाह हुआ था। प्राणप्रियतम कुणालके चित्तविमोहन दोनों नयन अपहृत हुए देख वे अचेत हो हो पड़ी। भार्याको शान्त करके भिखारीके वेशमें कुणालने पत्नीका हाथ पकड़ तक्षशिलाका परित्याग किया, अब कुणाल रास्ते रास्ते वीणा बजाये जाते थे, साथमें एकमात्र काञ्चनमालाके सिवा और कोई न था। भिक्षा ही दोनोंकी उपजीविका थी। अब कोई भी उन्हें पहचान न सकते थे। यहां तक, कि द्वारपालने भी उन्हें राजप्रासादमें घुसने न दिया। एक दिन बहुत तड़के वे राजप्रासादके पास ही बैठ कर वीणा बजा कर गाने लगे, 'यदि इस भवसागरसे पार होना चाहो, यदि इस मिथ्या संसारके दोषोंसे बचना चाहो, यदि ध्रुव सुख पानेकी इच्छा रहे, तो शीघ्रही इस आयतनका त्याग करो—त्याग करो।'

यह मीठा स्वर अशोकके कानों तक पहुंचा। उन्होंने उसी समय स्थिर कर लिया, कि यह स्वर उनके प्रिय पुत्र कुणालके सिवा और किसीका नहीं हो सकता। उन्होंने फौरन कुणालको लानेके लिये आदमी भेजा। कुणाल स्त्रीके साथ राजाके समीप उपस्थित हुए। अशोक नयनरञ्जन पुत्रको नयनहीन देख मूर्च्छित हो पड़े। कुछ समय बाद राजा जब होशमें लाये, तब कुणालको अपनी गोदमें ले कर कहने लगे, 'प्रिय पुत्र! कहो तुम्हारे वे चारु नयन किस प्रकार नष्ट हुए।'

कुणालने विनीत स्वरमें कहा, 'राजन्! जो बीत गया, उसके लिये वृथा शोक न करें। सभी अपना अपना कर्मफल भुगते हैं, सो मैं भी भुगता हूं! तब फिर दूसरेको दोषी बनाने क्यों चलूं?'

पीछे जब राजाको मालूम हुआ, कि तिष्यरक्षिताका ही यह काम है, तब उन्होंने क्रोधभरी आँखोंसे तिष्यरक्षिताको बुला कर कहा, 'केवल तुम्हारे नेत्र हो नहीं, नाक, मुंह, आदि प्रत्येक अङ्ग कटवा डालूंगा। दुष्टमति! नरपिशाची! तब ही तुम समझोगी, मेरे हृदय पर तूने कैसी गहरी चोट दी है।'

कुणालने हाथ जोड़ कर पितासे निवेदन किया, 'राजन्! तिष्यरक्षिता अनार्यकर्मा है, आप आर्यकर्मा हो कर स्त्री-वध न करें। मैत्री और तितिक्षाकी अपेक्षा दूसरा और कोई धर्म नहीं है। यदि माता मेरे दो नेत्र निकाल कर सचमुच प्रसन्न हैं, तो उसी प्रसन्नतासे मेरे वे चक्षु पुनः निकल आयंगे। कहते हैं, कि ध्रुवविश्वासके प्रभावसे तत्क्षणात् कुणालके पूर्ववत् दोनों चक्षु निकल आये। किन्तु अशोकने तिष्यरक्षिताको क्षमा

न किया। उस पापिष्ठाकी देह जन्तुगृहमें जला डाली गई।

जिस समय राजा अशोकने ८४००० धर्मराजिकाकी प्रतिष्ठा और पञ्चवार्षिक व्रतका अनुष्ठान किया, उस समय उनके भाई वीतशोक तीर्थिकोंके प्रति बड़े अनुरक्त हो गये। तीर्थिक लोग उन्हें समझाते थे, कि श्रमण शाक्यपुत्रोंके मोक्ष नहीं है। वीतशोक भी उसे जानते थे, वरन् श्रमणोंके प्रति उनका कभी कभी विवाद भी हो जाया करता था। परन्तु अशोकको यह अखरता था।

उन्होंने वीतशोकको बुद्धमतमें लानेकी एक अपूर्व तरकीब ढूढ़ निकाली। उन्होंने अपने मंत्री उपयक्षको बुला कर कहा, कि जिस तरहसे हो वीतशोकको सिंहासन पर बिठाओ। एक दिन अमात्योंने अशोककी पौट्टमौलि ले कर स्नानशालामें वीतशोकसे कहा, "राजाके मरने पर आप ही राजा होंगे। अभी आप सजधज कर सिंहासन पर बैठिये, देखें, यह आपको कैसी शोभा देता है।" वीतशोक अमात्योंकी बातमें भूल कर अशोककी राजभूषा पहन सिंहासन पर बैठे। ठीक इसी समय अशोक वहां आ पहुंचे। 'कौन है?' अशोकके इतना कहते ही चारों ओरसे सशस्त्र घातकोंने आ कर वीतशोकको घेर लिया। अशोकने गम्भीर स्वरसे कहा, 'देखो वीतशोक! तुम मुझे धकेल कर सिंहासन पर बैठ गये हो। अच्छा बैठो, मैंने सात दिनके लिये तुम्हें राज्य छोड़ दिया। इसके बाद घातकके हाथसे मारे जाओगे।"

वीतशोकने सात दिनके लिये राज्य पाया। कितने ही नाच गान और आमोदके स्रोत बहने लगे। सातवें दिन घातकने आ कर अन्तिम दिनकी याद दिला दी। राजवेशमें वीतशोक अशोकके समीप आये। अशोकने पूछा, 'भाई! इन सात दिनोंमें कैसा चैन कटा, नाच गानमें कैसा आमोद पाया?' वीतशोकने उत्तर दिया 'सुख कहां? नाच गान देखा नहीं, सुना भी नहीं, गन्ध न ली और न इसमें आस्वाद ही पाया! केवल यही देखा, कि नीलवस्त्रधारी घातकगण मानों दरवाजे पर खड़े हैं।'

अशोकने कहा, 'भाई! यदि मरनेका इतना डर है, तो किसी बातकी चिन्ता मत कर, तुम्हें प्राणदान दिया।' वीतशोक विनीत भावमें बोले, 'यदि आपकी ऐसी कृपा हुई, तो मैं उन सम्यक् सम्बुद्धकी शरण लो। धर्म और भिक्षुसङ्घकी शरण ली।' उसी समय वीतशोकने प्रव्रज्या ग्रहण किया। पांशुकूल, चीवर और वृक्षमूल ही वीतशोकका आश्रयस्थान हुआ। भिक्षा करके वे जो कुछ लाते उसीसे अपने शरीरकी रक्षा करने लगे। नाना देश, नाना जनपद होते हुए वे प्रत्यन्तदेशमें उपस्थित हुए। यहां महाव्याधिने उन पर आक्रमण किया। यह खबर राजा अशोकने पाते ही उनकी चिकित्सार्थ भैषज्यादि भेज दिये।

इस समय पुण्ड्रवर्द्धन-नगरवासी निर्ग्रन्थ उपासकोंने अपने उपास्य जिनदेवके पादमूलमें बुद्धदेवकी मूर्त्ति अङ्कित की थी। बौद्धोंने जा कर अशोकको इसकी खबर दी। इस पर अशोक बड़े बिगड़े और पुण्ड्रवर्द्धनवासी समस्त आजीवकोंको मार डालनेका हुकुम दिया। एक दिनमें अठारह हजार आजीवक निहत हुए थे।

इसके बाद फिर पाटलिपुत्रके निर्ग्रन्थोंने भी जिनदेवके पादमूलमें बुद्धप्रतिमाका चित्र अङ्कित किया था। उन्हें भी अशोकने पूर्ववत् सजा दी थी। यहां तक, कि आखिरमें उन्होंने घोषणा कर दी थी, 'जो निर्ग्रन्थका सिर काट लायेगा, उसे दीनार मिलेगा।'

इस समय वीतशोक महाव्याधिग्रस्त हो एक आभीरके घर अपना दिन बिताते थे। आभीरपत्नीने उनके बड़े बड़े नाखून और दाढ़ी देख कर उन्हें निर्ग्रन्थ समझा और अपने स्वामीको इसकी खबर दी। आभीर वीतशोकका शिर काट कर दीनार पानेकी आशासे अशोकके पास आया। अशोक उसे देखते ही मूर्च्छित हो पड़े। जब वे होशमें आये, तब अमात्योंने उनसे कहा, 'वीतरागको व्यर्थ कष्ट दिया जा रहा है, सबको अभय दान देना ही हम लोगोंका विचार है।' उसी दिन राजाने अपने राज्यमें ढिंढोरा पिटवा दिया, 'अब मेरे राज्यमें कहीं भी हिंसा न होने पावे।' इसके बाद अशोकने अपना सर्वस्व बौद्धसङ्घमें न्योछावर कर दिया।

(अशोकावदान)

महावंशवर्णित अशोक।

सिंहलके पालि महावंशमें दो अशोकका परिचय मिलता है। १म अशोक 'कालाशोक' नामसे ही प्रसिद्ध है। बुद्धनिर्वाणके १०० वर्ष बाद पुष्पपुरमें कालाशोक

राज्य करते थे। इन्हीं प्रथम अशोकके समय सद्धर्मसङ्गीतिमें बुद्धके उपदेशमूलक शास्त्र संगृहीत हुए।

कालाशोकके १० पुत्रोंने पहले २२ वर्ष, पीछे ६ पुत्रोंने भी २२ वर्ष राज्य किया। उनके शेष पुत्रका नाम धननन्द था। चाणक्यके कौशलसे धननन्दको राज्य न मिल कर मोरियवंशसम्भूत चन्द्रगुप्तके राज्य मिला। चन्द्रगुप्तने ३४ वर्ष राज्यशासन किया। पीछे उनके पुत्र विन्दुसारने २८ वर्ष राज्य भोग किया था। उनकी १६ महिषियोंके गर्भसे १०१ पुत्र उत्पन्न हुए थे। इन सब पुत्रोंमेंसे अशोक ही पुण्यतेजा और महासमृद्धिसम्पन्न थे। वे पिताके अधीन उज्जयिनीका शासन करते थे। जब उन्होंने सुना, कि उनके पिता मृत्युशय्या पर पड़े हैं, तब वे फौरन पाटलिपुत्र आ कर सिंहासन पर अधिकार कर बैठे। पीछे वे अपने ९९ भाइयोंको मार कर जम्बूद्वीपमें एकाधिपत्य करने लगे। बुद्धनिर्वाणके २१८ वर्ष बाद उनका अभिषेक हुआ। राज्यलाभके चौथे वर्ष बड़ी धूमधामसे उनका अभिषेक-कार्य सम्पन्न हुआ था। इस अभिषेककालमें उनके छोटे भाई तिष्यने 'उपराज'-की पदवी पाई थी।

अशोकके पिता ब्राह्मणभक्त थे। वे प्रतिदिन साठ हजार ब्राह्मणभोजन कराते थे। अशोकने भी तीन वर्ष तक उनका अनुसरण किया था। अभिषेकके बाद उनकी बुद्धि बिलकुल पलट गई। वे अपनी सभामें समस्त सम्प्रदायभुक्त धर्मामात्योंको बुला कर शास्त्रचर्चा करने लगे और सबोंको उन्होंने समभागमें वृत्तिकी व्यवस्था कर दी।

श्रमण-न्यग्रोधको देख कर बौद्धधर्मके प्रति उनका चित्त आकृष्ट हुआ। यह न्यग्रोध और कोई भी न था, उन्हींका भतीजा था। अशोकने जब विन्दुसारके बड़े लड़के सुमनकी हत्या की उस समय उनकी गर्भवती पत्नीने चण्डालके घरमें आश्रय लिया था। न्यग्रोध उन्हींके गर्भसे उत्पन्न हुए और अपने पूर्व सुकृतिबलसे उन्होंने अर्हत्त्वलाभ किया था।

अशोकके हृदयमें एक ओर ब्राह्मणधर्मके प्रति वीतराग और दूसरी ओर बौद्धोंके प्रति अनुराग प्रबल होने लगा। अभी वे प्रतिदिन साठ हजार श्रमणोंकी सेवा करने लगे।

इसी वर्षमें उपराज तिष्य, अशोकके भांजे और सङ्घमित्राके स्वामी अग्निवर्म्माने भी प्रव्रज्याका अवलम्बन किया। उनका अनुसरण करके हजारों मनुष्य बौद्धधर्ममें दीक्षित हुए थे। अशोककी धर्मोन्मत्तता धीरे धीरे प्रबल होती गई।

उपराज तिष्यके प्रव्रज्याग्रहणके बाद अशोकने अपने प्रिय पुत्र महेन्द्रको ही 'उपराज' बनानेका विचार किया था। किन्तु उन्होंने भी थोड़े ही दिनोंके अन्दर संन्यास ग्रहण किया। वे स्थविर महादेव द्वारा दीक्षित हुए। स्थविर मध्यान्तिकने उनके लिये कर्मवचनका अनुष्ठान किया। इस समय धर्मपति सङ्घमित्राकी उपाध्याया और आयुपाली उनकी आचार्या हुईं। अशोकके ६ठें वर्षमें महेन्द्र और सङ्घमित्रा दोनोंने ही प्रव्रज्याको ग्रहण किया।

धीरे धीरे बौद्ध-आचार्य और उपाध्यायकी संख्या इतनी बढ़ गई और इतना मतभेद होना आरम्भ हुआ, कि आखिर लड़ाई झगड़ा करके भारतके सभी बौद्धारामोंमें उपोषथ और प्रावरण बन्द हो गया। इस प्रकार सात वर्ष बीत जाने पर अशोकको इसका पता लगा। उन्होंने तमाम घोषणा कर दी, 'मेरे अशोकाराममें जितने भिक्षु रहते हैं, वे उपोषथव्रतका अवश्य पालन करें।' भिक्षुसङ्घने जवाब दिया, 'तीर्थिकके साथ हम लोग उपोषधव्रतका पालन नहीं कर सकेंगे।' धर्मपालन नहीं करनेसे किसको अधर्म हुआ? राजा असमञ्जसमें पड़े। उन्होंने मौद्गलिपुत्र तिष्यके निकट स्वयं जा कर अपनी मनोवेदना प्रकट की। तिष्यने 'तित्तिरजातक' सुना कर सम्राट्से कहा, 'प्रतीच्छा नहीं रहनेसे पाप नहीं होता।' सम्राट्ने मोग्गलि-पुत्रके उपदेशसे धर्मज्ञान लाभ किया।

अशोकके अधीनस्थ राजगण और बन्धुवर्ग अभी सम्राट्के परामर्शसे स्तूपादि बनाने लगे। सम्राट्ने भी बौद्धधर्मका प्रचार करनेके लिये महेन्द्रको सिंहल भेजा।

सिंहलराज प्रियतिष्य महेन्द्रके निकट बौद्धधर्ममें दीक्षित हुए। पीछे धर्मप्रचारके उद्देश्यसे सङ्घमित्रा भी सिंहल आये थे और सिंहलराज-महिलाओंने सङ्घमित्राके निकट दीक्षालाभ किया था।

### अशोकके सम्बन्धमें जैन-मत।

हेमचन्द्र-रचित त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरितके मतसे—

'विन्दुसारसे अशोकश्रीने जन्मग्रहण किया। विन्दुसारकी मृत्युके बाद वे ही राजसिंहासन पर बैठे। यथासमय

अशोकके कुणाल नामक एक पुत्र हुआ। आगे चल कर अशोकने उन्हें उज्जयिनीपुरी दे दी। कुणाल वहीं जा कर रहने लगे। कतिपय शरीररक्षक उनके रक्षाकार्यमें नियुक्त हुए। इस प्रकार कुछ वर्ष गुजर जाने पर राजा अशोकने किसी परिचारकके मुखसे सुना, कि कुणालका अध्ययनकाल पहुंच गया है। यह बात सुन कर राजा बड़े ही सन्तुष्ट हुए और उसी समय स्वयं एक पत्र कुणालके निकट लिख भेजा। पत्र प्राकृत भाषामें इस खयालसे लिखा गया था, कि कुणाल उसे सहजमें समझ सके। सुतरां एक जगह 'अध्ययन करो' ऐसा लिखनेमें 'अधीऊ' यह पद लिखा गया था।

राजा जब पत्र लिख रहे थे, उस समय कुणालकी एक विमाता वहीं बैठी थी। वह धीरे धीरे राजाके हाथसे पत्र ले कर आद्योपान्त पढ़ गई। पत्र पढ़ कर उसके मनमें हिंसाका सञ्चार हो आया। वह कुणालको वञ्चित कर अपने पुत्रको राज्यका भावी अधीश्वर बनानेके निमित्त मन ही मन कोई उपाय सोच रही थी। उस समय राजा कुछ अन्यमनस्क हो पड़े। कुणालकी विमाताने इसी अवसरमें अपना मतलब गांठ लिया। पत्रमें जहां 'अधीउ' लिखा था, वहां उसने अपनी आंखोंके काजलसे एक और विन्दु बैठा कर 'अंधीउ' अर्थात् अन्धा होओ, ऐसा बना दिया। पीछे राजा अशोकने भी उसे दुहरा कर पढ़ा नहीं और स्वनामाङ्कित मोहर मार कर पत्र उज्जयिनी नगर भेज दिया।

इधर कुणालने पहले पितृनामाङ्कित पत्र पाते ही उसे सहसा मस्तक पर धारण किया, पीछे किसी वाचक द्वारा उसे पढ़वाया। पत्र पढ़ते ही पत्रपाठक एकदम विषण्ण हो पड़ा। कुणाल उसे विषण्ण देख स्वयं पत्र पढ़ने लगे। पत्रमें 'अंधीउ' ऐसा देख उन्होंने सोचा, कि हमारे मौर्यवंशमें कोई भी गुरुका आदेश लङ्घन नहीं करते। अतएव यदि आज मैं उसे लङ्घन करूं, तो सभी मेरे दृष्टान्त पर चलेंगे; सुतरां गुरुका आदेश कदापि उल्लङ्घन नहीं कर सकता। इतना कह कर उन्होंने स्वयं तप्तशलाका द्वारा अपने दोनों नेत्र निकाल लिये। इधर अशोकको जब इसकी खबर लगी, तब वे अपने कूटलेख पर आत्माको धिक्कारते हुए शोकसागरमें निमग्न हुए।

वे विलाप कर कहने लगे, 'हाय! मेरी आशा पर आज पानी फेर गया, मैं जिसे युवराज बनाना चाहता था वह आज सूरदास बन बैठा। मेरे मनकी आशालता मनहीमें मुरझा गई।' इस प्रकार चिन्ता करके अशोकने कुणालको एक समृद्धिशाली ग्राम दान किया। अब कुणाल वहीं रहने लगे।

कुछ दिन बाद उन्हें शरत्श्री नाम्नी स्त्रीसे एक पुत्र उत्पन्न हुआ। कुणाल विमाताका मनोरथ व्यर्थ करनेके लिये राज्यलाभार्थ पाटलीपुत्र गये। वहां जा कर उन्होंने अपने गीतवाद्यसे सबको मुग्ध कर दिया। इस प्रकार सबोंकी उन्होंने वाहवाही लूटी। राजाको भी इसका पता लग गया। उन्होंने अन्धगायकको अपने प्रासादमें बुलवाया और पर्देकी आड़में बैठ कर वे उनका गान सुनने लगे। अन्धेने बड़े सुरीले स्वरसे गीत गाया। अन्तिम गीतमें उन्होंने कहा, 'हाय! चन्द्रगुप्तका प्रपौत्र, विन्दुसारका पौत्र अशोकश्रीका पुत्र यह अंधा आज दर दर भीख मांगता फिरता है।' राजाने गान सुन कर अंधेसे कहा, 'तुम कौन हो?' अंधेने जवाब दिया, 'महाराज! मैं आपका पुत्र कुणाल हूं। मैं आपके ही आदेशसे अंधा हुआ हूं।'

राजाने इतना सुन कर पर्दा हटा दिया और अश्रुपूर्ण नयनोंसे उन्हें आलिङ्गन किया, बाद फिरसे पूछा, 'वत्स! तुम क्या चाहते हो?' कुणालने जवाब दिया, 'पितः! मेरे एक पुत्र उत्पन्न हुआ है, आप उसीको राजसिंहासन पर अभिषिक्त करें, यही मेरे एकान्त प्रार्थना है।' राजाने पुत्र कुणालकी बात पर सन्तुष्ट हो उसे स्वीकार कर लिया और महा समारोहसे पौत्रको अपने घर मंगवाया। इस पौत्रका उन्होंने 'सम्प्रति' नाम रखा।

इस समय यद्यपि 'सम्प्रति' की उमर कच्ची थी, तो भी राजाने अपनी बात पूरी करने तथा कुणालको प्रसन्न रखनेके लिये उस नन्हें बच्चेको राज्यमें अभिषिक्त किया। ज्यों ज्यों उसकी उमर बढ़ती गई, त्यों त्यों बुद्धि, विक्रम और विद्या आदि राजोचित समस्त गुण भी बढ़ने लगे। उन्होंने जैनधर्म ग्रहण किया।

इस समय धर्मविप्लव उपस्थित हुआ। सुतरां सभी जैन पाटलिपुत्रमें एकत्र हुए। उन्होंने मिल कर एक संघ

बुलाया जिसका नाम श्रीसङ्घ रखा गया। इस संघमें जैनधर्मशास्त्र संगृहीत हुए। (परिशिष्टपर्व)

प्रियदर्शीके अनुशासनसे परिचय।

बौद्ध और जैनग्रन्थसे अशोकका जो विवरण लिखा गया, उसमें प्रकृत वातें रहने पर भी उसमें अत्युक्ति और काल्पनिक वातें मिली हैं, इसमें सन्देह नहीं। इस कारण उनका प्रकृत परिचय जाननेके लिये उनके राज्यकालमें उत्कीर्ण अनुशासनका ही अवलम्बन करना चाहिये। इन सब अनुशासनोंसे प्रियदर्शीका जो अति संक्षिप्त परिचय पाया गया है, वह नीचे लिखा जाता है।

अनुशासनसे प्रियदर्शीके वाल्यजीवनका हाल मालूम नहीं होता। उनकी गिरिलिपिमें लिखा है,कि वे पहले अतिशय मृगयाप्रिय और युद्धप्रिय थे। राजा होते ही वे बौद्ध-धर्मके अनुरागी नहीं हुए। पहले ये अतिशय निष्ठुर और मांसप्रिय थे। १म गिरिलिपिमें लिखा है, 'सुपथ्यके लिये उनकी पाकशालामें प्रति दिन अनेक प्राणिवध होते थे। अभिषेकके ८ वर्ष वाद उन्होंने कलिङ्ग जीता। इस युद्धमें एक लाख पचास हजार आदमी वन्दी हुए और लाखसे ऊपर मारे गये।' इस संक्षिप्त विवरणसे मालूम होता है, कि जब वे राजपद पर अधिष्ठित हुए थे, उस समय सारा भारतवर्ष उनके दखलमें न था अथवा बौद्ध और जैनोंके प्रति भी उनकी विशेष आस्था न थी। २री, ५वीं और १३वीं गिरिलिपिसे जाना जाता है—उनके शासनकालके चौदह वर्षके मध्य भारतवर्षका तृतीयांश उनके साम्राज्य-भुक्त हुआ था। इस समय उत्तरमें हिमालयकी पाद-देशस्थ तराई, दक्षिणमें महिसुर और गोदावरीके उत्तरांश, पूर्वमें वङ्गोपसागर और ब्रह्मपुत्रनद तथा पश्चिममें भारतवर्षकी वर्त्तमान पश्चिमसीमा, इन सब भूभागोंमें उनका शासनदण्ड परिचालित होता था। सीमान्तवर्त्ती प्रदेशोंमें जो सब राजा राज्य करते थे और जो सब जनपद अवस्थित थे, उनका विषय १३वीं लिपिमें इस प्रकार लिखा है—

"विजयके मध्य ये देवताओंके प्रिय प्रियदर्शी मुख्य-विजय हैं। उनके अधिकारमें तथा सर्व अपरान्त देशोंमें छः सौ योजनकी दूरी पर अन्तिओक नामके राजा हैं। पीछे चार राजा तुरमय नामसे, अन्तिकिनि नामसे, राज्य करते हैं। दक्षिणमें चोड़, पाण्ड (पाण्ड्य) ताम्वपनिय (ताम्रपर्णी) और हिड़ राजाका भी राज्य है।"

यवन, काम्वोज, पेतेनिक, गन्धार, रिष्टिक वा राष्ट्रिक, विश और वृजि, नाभक और नाभस्पति, भोज, अन्ध्र और पुलिन्दोंने उनकी अधीनता स्वीकार की थी।

दक्षिणसीमान्तवर्त्ती अविजित देशोंके मध्य उनके अनुशासनमें चोड़, पाण्ड्य, सत्यपुत्र, केरलपुत्र और ताम्रपर्णीका उल्लेख है।

शासनकी सुव्यवस्था करनेके लिये उन्होंने कई एक नियम चलाये थे। प्रत्येक प्रधान प्रधान शहर 'महामात्य' नामक कर्मचारियोंके अधीन रहता था। सारा साम्राज्य कई एक प्रदेशोंमें विभक्त हुआ था। प्रत्येक प्रदेशका शासन करनेके लिये एक एक 'प्रादेशिक' नियुक्त थे। कितने प्रदेशोंको मिला कर एक राज्य गठित होता था। एक एक राज्य 'राजुक' नामक एक प्रधान कर्मचारीके अधीन था। राज्य कई एक प्रधान खण्डोंमें विभक्त था जिनमेंसे पाटलिपुत्र, उज्जयिनी, तक्षशिला और तोसली नगर ही प्रधान थे। पाटलिपुत्रमें सम्राट्की निजकी राजधानी थी। उज्जयिनी, तक्षशिला और तोसलीका शासनभार एक एक राजकुमारके हाथ सुपुर्द था। सम्राट्ने स्वराज्य तथा परराज्यका सम्वाद जानने-लिये 'प्रतिवेदक' नामक एक श्रेणीके कर्मचारी नियुक्त किये थे। उनका प्रधान काम था प्रजा और अमात्योंके गुप्त कार्यादि सम्राट्को जताना।

कलिङ्ग-विजयकालमें जो रक्तधारा वही थी, उससे अशोकके हृदयका भाव विलकुल वदल गया। इसी समयसे उनके हृदयमें ममता और अहिंसावृत्तिने स्थान लिया।

वयोवृद्धि और ज्ञानवृद्धिके साथ प्रियदर्शी पहले बौद्धधर्मानुरागी और पीछे एक कट्टर बौद्ध हो गये थे। बौद्धधर्म प्रचारके लिये उन्होंने एक भी कसर उठा न रखी थी। वे असि द्वारा वा वल प्रयोग द्वारा अथवा प्रलोभन दिखा कर अपना महत् उद्देश्य साधन करनेमें अग्रसर नहीं हुए। सब जीवों पर दया और दान, साधु-सेवा और धर्म उपदेश ही उनके धर्मप्रचारका प्रधान उद्देश्य था।

उन्होंने दशवें वर्षमें घोषणा कर दी थी, 'पहले सुख-सम्भोगके लिये जो विहारयात्रा होती थी, वह अबसे धर्मयात्रामें परिणत हुई।' श्रमण, ब्राह्मण और बौद्धोंके साथ साक्षात्, दीन दरिद्रोंको दान, धर्मप्रचार और धर्म-जिज्ञासाके लिये ही इस धर्मयात्राकी सृष्टि हुई। बारहवें वर्षमें सम्राट्ने धर्मप्रचारका यथोचित प्रबन्ध किया और उसी वर्ष उनका धर्मानुशासन लिपिबद्ध हुआ। सब जीवोंके प्रति अहिंसा, ब्राह्मण, श्रमण और कुटुम्बोंके प्रति सद्व्यवहार, पितामाता, गुरुजन और वृद्धोंकी शुश्रूषा आदि सद्धर्मपालनार्थ आज्ञा उनके राज्यमें प्रचारित हो गई। राजुक और प्रादेशिकोंको भी हुकुम दिया गया, कि राज-कार्य-निर्वाह और धर्मार्थप्रचारके लिये उन्हें प्रति पांचवें वर्ष अपने अपने इलाकेमें घूमना पड़ेगा। पिता, माता, बन्धुबान्धव, ज्ञाति, ब्राह्मण और श्रमणोंकी शुश्रूषा, जीवों पर दया और अपभण्डोंके ऊपर निन्दाविमुखता आदि सद्धर्म राज्यमें जारी है वा नहीं, इसके प्रति लक्ष्य रखना होगा। प्रजाका अभिप्राय, अमात्य वा पञ्चायतका विवाद, प्रवञ्चनाकी कथा सुनानेके लिये जब चाहें, तब प्रतिवेदकगण (उनके सम्राट्में)-के समीप जा सकते हैं। राजा, चाहे खानेको बैठे हों, चाहे अन्तःपुरमें हों, सुखोद्यान-में हों सभी समय प्रतिवेदकगण उनके समीप आ सकते हैं। सभी कार्य शीघ्र सुसम्पन्न होनेके लिये ही सम्राट्ने ऐसा हुकुम जारी किया था।

उस समय भी यज्ञयूपमें यथेष्ट पशुवध होते थे। यज्ञके लिये पशुवध ब्राह्मणधर्ममें निन्दित नहीं है, वरन् अनुष्ठेय, है। सम्राट्ने तमाम घोषणा कर दी, 'आहारके लिये जीववध करना अकर्त्तव्य है। यज्ञयूपमें जीवनाश करना भी उचित नहीं। रन्धनशालामें खानेके वास्ते कोई जीव-हत्या नहीं होगी।

प्रियदर्शीने केवल अपने ही राज्यमें नहीं, दूरदेशीय विभिन्न स्वाधीन राज्योंमें भी मानव और साधारण पशुकी प्राणरक्षाके लिये दो प्रकारके चिकित्सालय खोले थे। जहां औषध नहीं मिलती थी, वहां उन्होंने नूतन बीज बुनवाया था। उनके आदेशसे जनसाधारणके हितार्थ नाना स्थानोंमें कूप प्रस्तुत हुए थे।

उनके धर्मानुशासनका प्रचार होता है वा नहीं और जनसाधारण तदनुसार कार्य करते हैं वा नहीं; उसका परिदर्शन करनेके लिये प्रियदर्शीने अभिषेकके तेरह वर्ष बाद 'धर्ममहामात्य' नामक कुछ अमात्य नियुक्त किये।

इस समय प्रियदर्शीका चित्त जनसाधारणकी भलाई-के लिये आप ही आप आकृष्ट हुआ था। इस समय उन्होंने जो सद्धर्म चलाये, उनकी मूल नीति इस प्रकार है—

१ जीवों पर दया, २ पिता माताकी शुश्रूषा, ३ बन्धु और ज्ञातिवर्गके प्रति सद्व्यवहार, ४ ब्राह्मण और श्रम-णोंको दान और शुश्रूषा, ५ दीन और नौकरोंके प्रति सद्व्यवहार, ६ विधर्मियोंके प्रति निन्दाविमुखता, ७ श्रम, भावशुद्धि, कृतज्ञता और दृढ़भक्ति।

गिरिलिपिकी आलोचना करनेसे मालूम होता है, कि वे चौदह वर्ष तक एक कट्टर बौद्ध रहे थे। ब्राह्मण्य-धर्ममें लालित पालित हो कर ब्राह्मणधर्मके प्रति भी उनके अनुरागमें कमी न थी। अधिक सम्भव है, कि आजी-वक जैनसंसर्गसे उन्होंने पहले अहिंसाधर्मकी शिक्षा की, परन्तु उनकी वयोवृद्धि और ज्ञानवृद्धिके साथ बौद्धाचार्योंके प्रभावसे वे भी धीरे धीरे बौद्ध हो गये।

दाक्षिणात्यमें महिसुरके अन्तर्गत चित्तलदुर्गके अधीन सिद्धापुर नामक एक स्थान है, वहांसे जो गिरि-लिपि आविष्कृत हुई है उसमें इस प्रकार लिखा है,—

देवताओंके प्रिय ( प्रियदर्शी )-ने कहा है, ढाई वर्षसे ऊपर मैं उपासक था; किन्तु उस समय कोई भी चेष्टा न की। छः वर्ष क्यों, उससे भी अधिक समय तक मैं सङ्घमें उपगत रहा। उस समय मैंने वृद्धिसाधनके लिये चेष्टा की है। जो सब मनुष्य (ब्राह्मण) जम्बूद्वीपमें सत्य समझे जाते थे, वे अभी देवताओंके साथ झूठे साबित हुए।

प्रियदर्शीने ठीक किस समय बौद्धधर्मग्रहण किया मालूम नहीं। उनकी १३वीं गिरिलिपिमें लिखा है, कि उन्होंने अभिषेकके आठ वर्ष बाद कलिङ्गको जीता। वहां बहुत प्राणीहत्या देख कर उन्हें भारी दुःख हुआ। उसी समयसे उनका ध्यान धर्म पथकी ओर आकृष्ट हुआ। इस हिसाबसे अनुमान किया जाता है, कि अभिषेकके दशवें वर्षमें वे उपासक हुए।

पालि महावंशके मतसे राज्यलाभके चार वर्ष बाद अशोकका अभिषेककार्य सम्पन्न हुआ। यदि इसीको सत्य मान लिया जाय, तो राज्यलाभके कमसे कम चौदह वर्ष बाद उन्होंने बौद्धधर्म अवलम्बन किया था। निग्लीवके अनुशासनमें लिखा है, कि अभिषेकके चौदह वर्ष पीछे प्रियदर्शीने कोणोगमन नामक गतबुद्धके पूर्वस्थित स्तूपको वर्द्धित किया। पड़ेरियाकी गिरिलिपिसे भी जाना जाता है, कि अभिषेकके बीस वर्ष बाद उन्होंने बुद्धशाक्यके जन्मस्थान लुम्बिनी ग्राममें आ कर बुद्धकी पूजा की और उस ग्रामको बुद्धके उद्देश्यसे निष्कर कर दिया।

प्रियदर्शीने बौद्धशास्त्रका प्रचार करनेके लिये भी विशेष चेष्टा की थी, जयपुरके अन्तर्गत भाब्रासे जो गिरिलिपि आविष्कृत हुई है उसमें साफ साफ लिखा है—

"राजा प्रियदर्शी मागधसङ्घको अभिवादन करते हुए कहते हैं, 'आप लोग निरापद समृद्धिकी इच्छा करते हैं। आप लोगोंको मालूम है, कि मैं बुद्ध, धर्म और सङ्घके प्रसाद और शुभकी कामना करता हूं। भगवान् बुद्धने जो कुछ कहा है, सबोंका उसका पालन करना उचित है। जहां तक सकूंगा, वहां तक मैं इसका अवश्य प्रचार करूंगा। ऐसा होनेसे सद्धर्म चिरस्थायी होगा। धर्मपर्याय ये सब हैं—विनयसमुत्कर्ष, आर्यवस, अनागतभय, मुनिगाथा, मौनेयसूत्र, उपतिष्यप्रश्न और लाघुलोवादमें मृषावाद, भगवान् बुद्ध कर्त्तृक परिभाषित। मेरी इच्छा है, कि बहु भिक्षु और भिक्षुणीगण इस धर्म पर्यायका अविरत श्रवण और ध्यान करें। उपासक और उपासिका लोग भी ऐसा ही करें। मैंने अपना अभिप्राय यहां पर इस लिये प्रकट किया, कि जनसाधारण मेरे इच्छासे अवगत होवें।"

उक्त धर्मपर्याय वा धर्मशास्त्रोंमेंसे कुछका आभास इस प्रकार पाया गया है,—विनय-समुत्कर्ष विनयपिटकका सारांश प्रातिमोक्ष, अनागतभय—सूत्रपिटकका अंगुत्तर निकायशाखाका 'आरण्यकानागतभयसूत्त', उपतिष्यप्रश्न—विनय पिटकका महावग्गस्थ 'शारिपुत्रप्रश्न' मुनिगाथा—सूत्रपिटकके सुत्तनिपातके अन्तर्गत 'मुनिगाथा' नामक १२वां सूत्र; लाघुलोवादमें मृषावाद—मज्झिमनिकायका अम्बलट्ठिका राहुलोवाद नामक १६ सूत्र।

सिंहलके दीपवंश और महावंशमें भी लिखा है, कि अशोकके समय ३य धर्मसङ्गीति हुई थी और उसमें बुद्धके उपदेशमूलक सभी शास्त्र संगृहीत हुए थे।

केवल स्वराज्यमें ही नहीं, विदेशमें धर्मप्रचार करनेके लिये भी प्रियदर्शीने विशेष यत्न किया था। जहां अन्तिओक (Antiochus), तुरमय (Ptolemy), अलिकसुन्दर (Alexander) आदि यवनराज शासन करते थे, इजिप्त ग्रीस आदि उस दूरवर्त्ती देशोंमें भी प्रियदर्शीने धर्मप्रचारक भेजा था। सासरेमकी गिरिलिपिमें २५६ विबुध वा धर्मप्रचारकोंका उल्लेख है। सिंहलके दीपवंशमें १० प्रधान धर्मप्रचारकोंके नाम हैं तथा वे किस किस देशमें भेजे गये थे, उसका भी उल्लेख है। यथा—काश्मीर और गान्धारमें मज्झन्तिक (मध्यान्तिक), महिषमें (महिसुरमें) महादेव, वनवासी (वा उत्तर कणाड़ामें) रक्षित, अपरान्तदेशमें वाह्लिकदेशीय धर्मरक्षित, महाराष्ट्रमें महाधर्मरक्षित, योनदेशमें (सिरीया और अन्यान्य ग्रीकराज्यमें) महारक्षित, हिमवन्तमें मज्झम (मध्यम), सुवर्णभूममें (ब्रह्म मलय आदि स्थानोंमें) सेन और उत्तर तथा सिंहलमें महेन्द्र (महिन्दो)।

प्रियदर्शीकी वयोवृद्धि और राज्यवृद्धिके साथ उनकी दया भी विश्वव्यापिनी हो गई थी। उनकी ५वीं स्तम्भलिपिमें इस प्रकार लिखा है,—"देवताओंके राजा प्रियदर्शी कहते है, अभिषेक २६ वर्ष बाद निम्नलिखित जीवोंका वध रोक दिया गया—शुक, सारिका, अलुन, चक्रवाक, हंस, नान्दीमुखी, जतुका, अम्बाकपीलिका, ददी, अनठिका, मत्स्य, बेदवेयक, गङ्गापुलक, संयुद्धमत्स्य, कफटशल्यक, पन्नसस, सृमर, षण्डक, ओकपिण्ड, पलसत, श्वेतकपोत, ग्राम्यकपोत; अजका) छागी, एड़का (भेड़ी), शूकरी, गर्भिणी वः दुग्धवती ये सभी अवध्य हैं। उनके छः महीनेसे कम उमरवाले शावक भी अवध्य हैं। बधि-कुक्कुट मत कारो, भूसीसे जीव मत वध करो। अनिष्टार्थ वा हिंसार्थ वनको अग्निसे मत जलाओ। जीव द्वारा अन्य जीवका पोषण मत करो। तीन चातुर्मास्यमें, पौषपूर्णिमामें, चतुर्दशी, पञ्चदशी और प्रतिपदमें तथा प्रति उपवासके दिन मछली मत मारो, इन दिनों उसकी बिक्री मत करो। अष्टमी, चतुर्दशी और पूर्णिमा,

तिष्य और पुनर्वसु नक्षत्रयुक्त दिनोंमें, तीन चातुर्मास्यमें, और पर्वके दिन वृष, अज, मेष, शूकर और अन्यान्य जीवोंको वधिया मत करो। तिष्य और पुनर्वसुमें, चातुर्मास्य पूर्णिमामें और चातुर्मास्य पक्षमें अश्व वा गोको लाञ्छित मत करो।"

बौद्ध धर्मावलम्बी और बौद्धोंके प्रति अनुरक्त होने पर भी वे ब्राह्मण और श्रमणके प्रति भक्ति दिखलाते थे। बौद्ध होनेके बाद उन्होंने यज्ञीय पशुवधको निन्दा की है। 'जो सब मनुष्य जम्बूद्वीपमें सत्य समझे जाते थे, अभी वे सब देवताओंके साथ असत्य समझे जाने लगे' इत्यादि उक्ति द्वारा ब्राह्मण्यधर्मके ऊपर कटाक्ष करने पर भी वे विद्वान् ब्राह्मणोंका यथेष्ट आदर करते थे।

वे अपने जीवनके शेष पर्यन्त बौद्ध थे वा नहीं, कह नहीं सकते। उनके अभिषेकके बीस वर्ष बाद आजीवक जैनों के प्रति भी उनका अच्छा बर्त्ताव था, यह बरवारकी लिपिसे जाना जाता है। इस कारण कोई कोई अनुमान करते हैं, कि अशोकने जीवनके शेषमें जैनधर्म अवलम्बन किया था। जैनग्रन्थसे जाना जाता है, कि अशोकके जीते जी जब राज्यकाल शेष हो चला तथा उन्होंने अपने दुधमुंहे पौत्र सम्प्रतिको राजसिंहासन पर बिठाया, उस समय पाटलिपुत्रमें श्रीसङ्घ स्थापित हुआ था और पहले जिस प्रकार बौद्धशास्त्र संगृहीत हुए थे, इस सङ्घमें जैनाचार्योंने भी उसी प्रकार जैनशास्त्रका संग्रह किया था। पौत्र दशरथकी जो लिपि पाई गई है, उसमें भी आजीवक जैनव्यक्तियोंके ऊपर उनका अनुराग देखा जाता है। यह दशरथ और सम्प्रति दोनों एक व्यक्ति थे वा नहीं, यह आज तक स्थिर न हो सका है। जो कुछ हो, प्रियदर्शी अपनी शेषावस्थामें अथवा उनके सभी वंशधर बौद्ध थे, ऐसा अनुमान नहीं किया जाता।

प्रियदर्शीका कालनिरूपण।

प्रियदर्शीका काल ले कर बहुत मतभेद चल रहा है। अवदानके मतसे बुद्धनिर्वाणके १०० एक सौ वर्ष बाद अशोकने राज्यलाभ किया। महावंशके मतसे इन अशोक का नाम कालाशोक था। कालाशोकके बाद उनके दश और नौ पुत्रोंने मिल कर ४४ वर्ष राज्य किया। इन नवोंमें अन्तिम राजा धननन्द थे। चाणक्यने उनकी हत्या करके चन्द्रगुप्तको जम्बूद्वीपका सिंहासन प्रदान किया। चन्द्रगुप्तने ३४ वर्ष राज्य किया। पीछे उनके लड़के विन्दुसार २८ वर्ष राजा रहे। अशोक उन्हींके पुत्र थे। बुद्धनिर्वाणके बाद और अशोकके अभिषेक पर्यन्त २१८ वर्ष बीत चुके थे।

महावंशके मतसे ५४३ ई०सन्के पहले बुद्धदेवने निर्वाणलाभ किया। अतएव महावंशके अनुसार ३२५ ई०सन्के पहले अशोकका राज्याभिषेक हुआ। इस हिसाबसे ३५३ ई०सन्के पहले विन्दुसारका और ३८७ ई०सन्के पहले चन्द्रगुप्तका राज्याभिषेक काल मोटे तौर पर स्थिर किया जा सकता है। किन्तु पाश्चात्य-पुराविदोंमेंसे किसीका भी महावंशके ऊपर विश्वास नहीं है। इसका प्रधान कारण यह है, कि बुद्धनिर्वाणसे महावंशमें जो अब्द गिना गया है, वह बिलकुल विश्वास-जनक नहीं है। कारण, बुद्धनिर्वाणकाल ले कर नाना देशीय बौद्धोंमें बहुत मतभेद है। बुद्ध देखो। इसीसे उन्होंने बुद्धनिर्वाणाब्द पर निर्भर न करके चन्द्रगुप्त पर लक्ष्य किया है। जष्टिनस् आदि किसी किसी पाश्चात्य ऐतिहासिकने महावीर अलेकसन्दरके समसामयिक जिन Sandrocottusका उल्लेख किया है, पाश्चात्य पुराविदोंका विश्वास है कि वे ही मौर्यराज चन्द्रगुप्त हैं। ३२५ ई०सन्के पहले अलेकसन्दर पञ्चनदमें उपस्थित हुए थे। पाश्चात्य पुराविदोंका विश्वास है, कि नीचवंशोद्भव चन्द्रगुप्तने उनसे मुलाकात की थी। अलेकसन्दरने रुष्ट हो कर उन्हें प्राणदण्डका आदेश दिया। आखिर उन्होंने भाग कर अपनी प्राणरक्षा की। पीछे वे ३२० ई०सन्के पहले राजा हुए थे। चन्द्रगुप्त शब्दमें विस्तृत विवरण देखो। इस प्रकार भारतके अङ्गरेज ऐतिहासिकोंने अलेकसन्दर और चन्द्रगुप्तको भित्ति करके भारतके कालक्रमिक इतिहासका पत्तन किया है।

अशोक जब चन्द्रगुप्तके पौत्र हैं, तब उन्होंने अलेक्सन्दरके बहुत समय बाद सिंहासन प्राप्त किया होगा, इसमें जरा भी सन्देह नहीं। विशेषतः प्रियदर्शीके अनुशासनमें अन्तियौक (Antiochns), तुरमय (Ptolemaeu-), अन्तिकिनी (Antigonus) मक (Magas) और अलेकसन्द्र (Alexander) इन देशवासी यवन

( Greek ) राजोंका नामोल्लेख है। उक्त पांच व्यक्तियोंके कालसम्बन्धमें अध्यापक लासेनने इस प्रकार लिखा है,—

Antiochus of Syria—( राज्यकाल ) २६०-२४७ खृ०पू०।

Ptolemy Philadelphus—२८५-२४७ खृ०पू०।

Antigonus Gonatus of Macedonia—२७८-२४२ खृ०पू०।

Magas of Cyrene—२५८ खृ०पूर्वाब्दमें मृत्यु।

Alexander of Epirus—२६२-२५८ खृ०पू०।

उक्त पांच राजा २६०-२५८ खृ०पू०के मध्य जीवित थे इसीसे सेनार्टने कहा है, कि प्रियदर्शीके राजत्वके १३वें वर्षमें जो लिपि उत्कीर्ण हुई, उसमें जब उक्त पांचोंके नाम मिलते हैं, तब निश्चय है, कि वह लिपि भी २६०-२५८ ई०सन्‌के मध्य प्रचारित हुई थी। इस हिसाबसे २६६ ई० सन्‌के पहले उनका अभिषेक हुआ और उसके चार वर्ष पहले अर्थात् २७३ खृ०पू०में उन्होंने राज्यलाभ किया।

अशोककी चरित-समालोचना।

बुद्धके आविर्भावकालसे ले कर आज तक भारतवर्षमें जितने राजा राज्य कर गये हैं, प्रियदर्शीके साथ किसीकी तुलना नहीं की जा सकती। जीवनके प्रथमांशमें जिस उद्धतप्रकृति, नरशोणितलिप्सा और स्वगणविद्वेषने उसे समाजके मध्य घृण्य और निन्दास्पद कर डाला था, वह दुष्ट प्रकृति सम्भोग और समृद्धकी गोदमें लालित पालित हो किस प्रकार संशोधित और विशुद्ध हो कर अतुलनीय और आदर्शस्वरूप हो सकती है, अशोकका चरित उसका प्रकृष्ट परिचायक है। उन्होंने राजनीतिक कार्यकुशलता, युद्धनिपुणता और लोकचरित-शिक्षासे भारतविश्रुत अकबरको भी पराजय किया है। वीर्यवत्ता और राज्यवृद्धिके पक्षमें कोई भी मुगल सम्राट् उनके मुकाबलेके नहीं थे। अकबर जिस प्रकार विद्वेषियोंके साथ संस्रव रखते थे, देशीय विदेशीय सभी पण्डितोंका आदर सम्मान करते थे, हिन्दू, मुसलमान, ईसाई, पारसी आदि सभी प्रजाको जिस प्रकार समानभावमें देखते थे, अशोकने भी उसी प्रकार ग्रीस आदि दूरदेशोंके साथ सम्बन्ध रखा था। ब्राह्मण वा श्रमण सभी पण्डितोंकी यथेष्ट भक्तिश्रद्धा की थी; हिन्दू, बौद्ध, जैन आदि सबोंका समान उपकार किया था। बुद्धदेवने जो धर्म चलाया, वह भारतके कुछ ही अंशोंमें आबद्ध था; परन्तु अशोकके समय बुद्धका वह उपदेश केवल भारतवर्षमें ही नहीं, एशिया, यूरोप आदिमें भी फैल गया था। अशोकके समय भी बौद्धधर्ममें कोई विशेष जटिलता न थी। उनके अनुशासनोंमें सब जीवों पर दया और जनसाधारणको प्रतिपाल्य साम्यनीति ही उपदिष्ट हुई है।

यूरोपीय पुराविदोंने अशोकके साथ कनष्टानटाइन, सलोमान, लुइ-दि-पायस आदि प्रातःस्मरणीय धार्मिक राजाओंकी तुलना की है।

प्रियदास—एक ग्रन्थकार। भक्तमोदतरङ्गिणी, भक्तिप्रभा और उसकी टीका, भागवतपुराणप्रकाश और श्रुतिसूत्र-तात्पर्यामृत नामक इनके बनाये हुए ग्रन्थ आज भी मिलते हैं।

प्रियधाम ( सं० क्ली० ) प्रियं धाम यस्य। प्रियस्थान, प्यारा स्थान।

प्रियपति ( सं० पु० ) प्रियस्य पतिः पालकः। प्रियपालक।

प्रियपात्र ( सं० त्रि० ) जिसके साथ प्रेम किया जाय, प्यारा।

प्रियप्राय ( सं० क्ली० ) प्रियस्य प्रायो यत्र। प्रियवाक्य, मधुर वचन। पर्याय—चटु, चाटु।

प्रियप्रेप्सु ( सं० त्रि० ) प्रियं प्रेप्सतीति प्र-आप-सन-उ। इष्टार्थोद्युक्त, उन्मुख, उत्सुक।

प्रियभाषण ( सं० क्ली० ) प्रियस्य प्रियवाक्यस्य भाषणं कथनं। प्रियवाक्यकथन, मधुर वचन बोलना।

प्रियभाषिन् ( सं० त्रि० ) मधुर वचन बोलनेवाला, मीठी बात कहनेवाला।

प्रियमधु ( सं० पु० ) प्रियं मधु मद्यं यस्य। बलरामका एक नाम।

प्रियमाल्यानुलेपन ( सं० त्रि० ) प्रियं माल्यकनुलेपनञ्च यस्य। १ माल्यानुलेपनप्रिय, जो माला और अनुलेपनको बहुत पसन्द करते हों। ( पु० ) २ स्कन्दानुचरभेद।

प्रियमेध ( सं० पु० ) १ अजमीढ़के एक पुत्रका नाम। २ यज्ञोपेत ऋषिभेद, एक ऋषिका नाम।

प्रियम्भविष्णु ( सं० त्रि० ) अप्रियः प्रियो भवति भू-कर्त्तरि-खिष्णुच् ( कर्त्तरि भुवः खिष्णुच् खुकञौ। पा ३।२।५७ )

अप्रिय प्रियभविता, जो पहले प्रिय नहीं था, पीछे प्रिय हुआ।

प्रियरथ (सं० त्रि०) प्रीयमाण रथयुक्त, जिसे बढ़िया रथ हो।

प्रियरूप (सं० त्रि०) प्रियं रूपं यस्य। १ हृद्यरूप, जिसका रूप अत्यन्त मनोहर हो। (क्ली०) २ मनोहर रूप, सुन्दर चेहरा।

प्रियरोजशाह—दिल्लीश्वर सुलतान फिरोजशाहका संस्कृत नाम। गयाधाम और अलवारके निकटवर्त्ती मचाड़ीमें प्राप्त तथा उनके आदेशसे उत्कीर्ण और संस्कृत भाषामें लिखित शिलालिपिमें उनका यह नाम पाया जाता है। फिरोजशाह देखो।

प्रियवक्ता (सं० त्रि०) प्रिय वचन बोलनेवाला, मधुरभाषी।

प्रियवचन (सं० क्ली०) प्रियं वचनं कर्मधा०। १ प्रिय वाक्य, मधुर वचन। (त्रि०) प्रियं वचनं यस्य। २ प्रियवादी, प्रिय वचन बोलनेवाला। ३ भक्तिमान् रोगी।

प्रियवत् (सं० त्रि०) प्रिययुक्त।

प्रियवर (सं० त्रि०) अतिप्रिय, सबसे प्यारा।

प्रियवर्णी (सं० त्रि०) प्रियः वर्णो यस्याः गौरादित्वात् ङीष्। प्रियंगु, कंगनी।

प्रियवल्ली (सं० स्त्री०) प्रिया मनोज्ञा वल्ली लता। प्रियंगु, कँगनी।

प्रियवाच् (सं० स्त्री०) प्रियवाक्। प्रियवाक्य, प्रियवचन।

प्रियवाद (सं० पु०) प्रियः वादः। प्रिय वाक्य, मीठी बोली।

प्रियवादिका (सं० स्त्री०) १ वाद्ययन्त्रभेद, एक प्रकारका बाजा। २ मधुरभाषिणी, वह औरत जो मीठी मीठी बातोंसे दूसरोंको मोह लेती है।

प्रियवादिन् (सं० त्रि०) प्रियं मनोज्ञं वदतीति वद-णिनि। मनोज्ञ वक्ता, मीठा बोलनेवाला।

प्रियवादिनी (सं० स्त्री०) शारिका, एक प्रकारकी मैना।

प्रियव्रत (सं० पु०) प्रियं व्रतं यस्य। १ स्वायम्भुव मनुके एक पुत्रका नाम। इनके भाईका नाम उत्तानपाद था। भागवतमें इसका विषय यों लिखा है,—ये प्रजापति थे। विश्वकर्माकी कन्या बर्हिष्मतीसे इनका विवाह हुआ था। बर्हिष्मतीसे इनके आग्नीध्र आदि दश पुत्र उत्पन्न हुए थे। परन्तु विष्णुपुराणसे जाना जाता है, कि प्रियव्रतने कर्दमकी कन्याको व्याहा था। उसके गर्भसे सम्राट् और कुक्षी नामकी दो कन्याएं तथा दश पुत्र उत्पन्न हुए थे। इन दश पुत्रोंके अलावा इनके दूसरी स्त्रीसे उत्तम, तामस और रैवत नामक तीन पुत्रोंने जन्म ग्रहण किया था। फिर भागवतमें दूसरी जगह लिखा है, कि वे ही पुत्र मन्वन्तरके अधिपति हुए। प्रियव्रतके प्रथमोक्त दश पुत्रोंमेंसे तीन पुत्र संन्यासी और अन्य सात पुत्र राजा हुए थे। प्रियव्रत सारी पृथ्वीके अधीश्वर थे। उन्होंने पृथ्वीको सात भागोंमें विभक्त कर उन्हें अपने पुत्रोंको दे दिया था। उन सात भागोंके नाम ये हैं,—जम्बूद्वीप, प्लक्षद्वीप, शाल्मलीद्वीप, कुशद्वीप, क्रौञ्चद्वीप, शाकद्वीप और पुष्करद्वीप। इन द्वीपोंके चारों ओर लवणसमुद्र, इक्षुसमुद्र, सुरासमुद्र, घृतसमुद्र, क्षीरसमुद्र, दधिसमुद्र और जलसमुद्र हैं। उन सात द्वीपोंमेंसे जम्बूद्वीपके अधिपति प्रियव्रत थे। उन्होंने अपने ज्येष्ठ पुत्र अग्नीध्रको अपना उत्तराधिकारी बनाया और इध्मजिह्वको प्लक्षद्वीप, यज्ञबाहुको शाल्मलीद्वीप, हिरण्यरेताको कुशद्वीप, घृतपृष्ठको क्रौञ्चद्वीप, मेधातिथिको शाकद्वीप और वीतिहोत्रको पुष्करद्वीप दिया था। प्रियव्रत सभी बातोंमें पुरुषश्रेष्ठ थे। भागवतके मतानुसार इन्होंने ग्यारह अर्बुद वर्षों तक राज्यशासन किया था। आधी पृथ्वी पर प्रकाश होता है और आधी पर अन्धकार—इस प्रकारकी अपने साम्राज्यमें प्राकृतिक विषमता देख कर प्रियव्रतने अन्धकार दूर करनेकी प्रतिज्ञा की, 'मैं अपने तेजसे रात्रिको भी दिन कर दूंगा।' इसके बाद द्रुतगामी ज्योतिर्मय रथ पर चढ़ कर इन्होंने द्वितीय सूर्यके समान सूर्यका पीछा किया। उस समय रथचक्रसे जो सात गड्ढे बने, वे ही सात समुद्र हुए और उन्हीं सात समुद्रोंसे घिरे रहनेके कारण पृथ्वीके सात भाग हुए। पुराणोंमें जो इनके विषयमें लिखा है, उनका यही अभिप्राय है, कि राजा प्रियव्रतने जो सब कार्य किये हैं, वे ईश्वरके बिना दूसरे किसीसे सिद्ध नहीं हो सकते। अन्तमें ये आत्मज्ञान प्राप्त कर मोक्षके अधिकारी हुए थे।

(त्रि०) २ व्रतप्रिय, जिसे व्रत प्यारा हो।

प्रियशालक ( सं० पु० ) पियासाल ।

प्रियश्रवस् ( सं० पु० ) प्रियं श्रवः श्रवणं यस्य । परमेश्वर ।

प्रियस ( सं० त्रि० ) १ अभिलषित वस्तुप्रद । २ प्रियतमाधारा ।

प्रियसख ( सं० पु० ) प्रियः सखा च हितकारित्वात् टच् ( राजाहः सखिभ्यष्टच् ) १ खदिर, खैरका पेड़ । प्रियश्चासौ सखा चेति । २ प्रियवन्धु । ३ प्रियका सखा, प्रियका वन्धु ।

प्रियसङ्गमन ( सं० क्ली० ) प्रिययोः सङ्गमनं यत्र । १ प्रिय और सङ्केतस्थान, प्रियाका मिलनस्थान । २ कश्यप और अदितिके मिलनस्थान, वह स्थान जहां कश्यप और अदितिका मिलन हुआ था ।

प्रियसत्य ( सं० क्ली० ) प्रियं सत्यमिति कर्मधा० । १ सुनृतवाक्य । ( त्रि० ) प्रियं सत्यं यस्य । २ सत्यप्रिय ।

प्रियसन्देश ( सं० पु० ) प्रियं सन्दिशति प्रिय-सम्-दिश-अण् । १ चम्पकवृक्ष, चम्पाका पेड़ । प्रियः सन्देशः कर्मधा० । २ प्रियसम्वाद, खुश खबरी ।

प्रियसालक ( सं० पु० ) प्रियः सालः ततः स्वार्थे कन् । असनवृक्ष, पियासाल नामक पेड़ ।

प्रियस्तोत्र ( सं० त्रि० ) जिसके स्तोत्र अतिशय प्रिय हो ।

प्रियस्वामी—हारितस्मृतिके टीकाकार । विवादरत्नाकरमें चण्डेश्वरने इनका नामोल्लेख किया है ।

प्रिया ( सं० स्त्री० ) प्रिय-टाप् । १ नारी, स्त्री । २ भार्या, पत्नी । ३ एला, इलायची । ४ मल्लिका, चमेली । ५ मदिरा, शराब । ६ वार्त्ता, संदेश । ७ पञ्चाक्षर-छन्दोविशेष, एक वृत्तका नाम जिसके प्रत्येक चरणमें पांच अक्षर होते हैं । ८ प्रेमिका स्त्री, माशूका ।

प्रिया—वाराणसीराज रामचन्द्रकी पत्नी । बौद्धग्रन्थादिमें जहां कपिलवस्तुनगर-प्रतिष्ठाका प्रसङ्ग आया है, वहां इनका विवरण मिलता है । बालिकावस्थामें इन्हें सफेद कोढ़ हुआ था । इस पर इनके आत्मीयवर्गने इन्हें जङ्गलमें छोड़ दिया था । वहीं रामचन्द्रने उनका रोग शान्त कर उनसे विवाह कर लिया ।

प्रियाख्य ( सं० त्रि० ) प्रिया-आख्या यस्य । प्रिय, प्यारा ।

प्रियातिथि ( सं० त्रि० ) आतिथेयी, अतिथिको सत्कारकरनेवाला ।

प्रियात्मज ( सं० पु० ) स्वनामख्यात प्रसहजातीय पक्षिभेद, चरकके मतानुसार पसह जातिका एक पक्षी ।

प्रियात्मा ( सं० पु० ) उदारचेता, वह जिसका चित्त उदार और सरल हो ।

प्रियादि ( सं० पु० ) प्रिया आदि करके पाणिन्युक्त शब्दगण, यथा—प्रिया, मनोज्ञा, कल्याणी, सुभगा, दुर्भगा, भक्ति, सचिवा, स्वसा, कान्ता, समा, क्षान्ता, चपला, दुहिता, वासना, तनया ।

प्रियाम्बु ( सं० पु० ) प्रियं अम्बु यस्य । १ आम्रवृक्ष, आमका पेड़ । २ आम्रफल, आमका फल । ३ इष्ट जल, बढ़िया पानी । ( त्रि० ) ४ जलप्रिय, जिसे जल बहुत प्रिय हो ।

प्रियाल ( सं० पु० ) वृक्षभेद, पियार ( Buchanania Latifolia ) इसके बीजको चिरौंजी कहते हैं । संस्कृत पर्याय—चार, अखट्ट, खरस्कन्ध, ललन, चारक, बहुवल्क, सन्नद्र, तापसप्रिय, स्नेहबीज, उपवट, मक्षवीर्य, पियाल, बहुलवल्कल, राजादन, तापसेष्ट, सन्नकद्रु, धनुःपट ।

इसके पेड़ भारतवर्ष भरके विशेषतः दक्षिणके जंगलोंमें होते हैं । हिमालयके नीचे भी थोड़ी ऊंचाई तक इसके पेड़ मिलते हैं, पर विशेषतः यह विन्ध्य पर्वतके जंगलोंमें पाया जाता है । इसके पेड़में चीरा लगानेसे एक प्रकारका बढ़िया गोंद निकलता है जो पानीमें बहुत कुछ घुल जाता है ।

वैद्यकके मतसे इसका गुण—पित्त, कफ और अस्रनाशक । फलका गुण—मधुर, गुरु, स्निग्ध, सारक, वायु, पित्त, दाहज्वर और तृष्णानाशक । मज्जाका गुण—मधुर, वृष्य, पित्त और वायुनाशक, हृद्य, दुर्जर, स्निग्ध, विष्टम्भी और आमवर्द्धक । ( भावप्रकाश ) विशेष विवरण पियार शब्दमें देखो ।

प्रियाला ( सं० स्त्री० ) प्रियाल-टाप् । द्राक्षा, दाख ।

प्रियावत् ( सं० त्रि० ) १ प्रियायुक्त, जोरूवाला । २ कृत्यायुक्त ।

प्रियासाधु—गोविन्दकृत सिद्धान्तरत्नाख्यभाष्यपीठ नामक ग्रन्थके टीकाकार ।

प्रियासूयमती ( सं० स्त्री० ) काश्मीरराज चित्ररथकी पत्नी ।

प्रियाह्वा ( सं० स्त्री० ) कंगुनिका, कँगनी नामका अन्न।

प्रियैषिन् ( सं० त्रि० ) प्रियाभिलाषी, हिताभिलाषी।

प्रियोदित ( सं० क्ली० ) प्रियं उदितं कर्मधा०। चाटुवाक्य, मीठी वचन।

प्रिवीकौंसिल ( अं० पु० ) १ वे सब व्यक्ति जो किसी बड़े शासकको शासनके काममें सहायता देते हैं। २ इङ्गलैण्डमें वहांके राजाको परामर्श देनेवालोंका वर्ग। इसका सङ्गठन १५वीं शताब्दीमें हुआ था। इस वर्गमें कुछ पुराने पदाधिकारी और कुछ राजाके चुने हुए लोग रहते हैं। फिलहाल इसमें राजकुलसे सम्बन्ध रखनेवाले लोग, बड़े बड़े सरकारी कर्मचारी, रईस और पादरी आदि सम्मिलित हैं। ऐसे लोगोंकी संख्या २००से ऊपर है। इस वर्गके दो विभाग हैं। एक विभाग शासनकार्यमें राजाको सलाह देता है और दूसरे विभागमें न्यायविभागके सर्वप्रधान कर्मचारी होते हैं। प्रथम विभागके परामर्शदाताओंके नामके साथ राइट-आनरेबुलकी उपाधि रहती है। दूसरा विभाग अपीलके कामके लिये अङ्गरेजी राज्य भरमें अंतिम न्यायालय है, यहीं पर आखिरी फैसला सुनाया जाता है। शासनकार्यमें अब प्रिवी-कौंसिलकी विशेष क्षमता रह न गई और उसका स्थान प्रायः मन्त्रीमण्डलने ले लिया है।

प्री ( सं० स्त्री० ) १ प्रीति, प्रेम। २ कान्ति, चमक। ३ इच्छा। ४ तृप्ति। ५ तर्पण।

प्रीमक ( हिं० पु० ) कदम्ब, कदम।

प्रीण ( सं० त्रि० ) प्र (नश्च पुराणे प्रात्। पा ५।४।२५) इत्यस्य वार्त्तिकोक्त्या ख। १ पुरातन, पुराना। २ प्रीतियुक्त, जो प्रसन्न हो। ३ प्रीणनकारक, प्रसन्न करनेवाला। ४ नर्म।

प्रीणन ( सं० क्ली० ) प्री-स्वार्थे णिच्-ल्युट्। ( धूञ्प्रीञोरिति नुक् ) तृप्तिकारण। पर्याय—तर्पण, अवन।

प्रीणस ( सं० पु० ) गण्डक।

प्रीत ( सं० त्रि० ) प्रीञ् प्रीणने क्त। प्रीतियुक्त। पर्याय—हृष्ट, मत्त, तृप्त, प्रह्लन्न, प्रमुदित, तृपित।

प्रीतात्मा ( सं० पु० ) शिवका एक नाम।

प्रीति (सं० स्त्री०) प्रीञ्-भावे क्तिन्। १ तृप्ति, वह सुख जो किसी इष्ट वस्तुको देखने या पानेसे होता है। संस्कृत पर्याय—मुद्, प्रमद, हर्ष, प्रमोद, आमोद, सम्मद, आनन्दथु, आनन्द, शर्म, सात, सुख। २ कामपत्नी, कामकी एक स्त्रीका नाम जो रतिकी सौत थी। मत्स्यपुराणमें लिखा है, कि किसी समय अनङ्गवती नामकी एक वेश्या थी। वह माघमें विभूति द्वादशीका विधिपूर्वक व्रत करनेके कारण दूसरे जन्ममें कामदेवकी पत्नी हो गई थी। ३ फलित ज्योतिषके २७ योगोंमेंसे दूसरा योग। इस योगमें सब प्रकारके शुभ कर्म विधेय हैं। जो मनुष्य इस योगमें जन्मग्रहण करता, वह नीरोग, सुखी, विद्वान् और धनवान् होता है। ४ प्रसन्नता, आनन्द, हर्ष। ५ प्रेम, स्नेह।

प्रीतिकर ( सं० त्रि०) करोतीति कृ-ट-करः प्रीत्याः करः। प्रीतिजनक, प्रसन्नता उत्पन्न करनेवाला।

प्रीतिकर—एक विख्यात शास्त्रवेत्ता और पण्डित। इन्होंने सामवेदप्रकाशन, ऊहगानदर्पण, ऊह्यगानदर्पण और वेयदर्पण नामक वैदिक ग्रन्थोंकी रचना की है।

प्रीतिकर्मन् ( सं० क्ली० ) प्रीतिहेतु कर्म, वह कार्य जो किसीको सन्तुष्ट करनेके लिये किया जाय।

प्रीतिकारक ( सं० वि० ) प्रीतिकर देखो।

प्रीतिकूट ( सं० क्ली० ) ग्रामभेद।

प्रीतिजूषा ( सं० स्त्री० ) प्रीतिं जूषते सेवते इति जुष-सेवने क-टाप। अनिरुद्धकी पत्नी उषाका नाम।

प्रीतितृष् ( सं० पु० ) प्रीत्यधिष्ठाता देवताभेद।

प्रीतिद ( सं० पु० ) प्रीतिं ददातीति दा-( आतोऽनुपसर्गे कः। पा ३।२।३ ) इति क। १ भण्ड, भांड़। संस्कृत पर्याय—वासन्तिक, केलिकिल, वैहासिक, विदूषक, प्रहासी। ( त्रि० ) २ हर्ष, सुख और प्रेमदायक।

प्रीतिदत्त ( सं० क्ली० ) प्रीत्या दत्तमिति। १ प्रीतिपूर्वक दत्त वस्तु, प्रेमपूर्वक दिया हुआ दान। २ वह पदार्थ जो सास अथवा ससुर अपने पुत्र या पुत्रवधूको, या पति अपनी पत्नीको भोगके लिये दे।

प्रीतिदान ( सं० पु० ) प्रीतिदत्त देखो।

प्रीतिदाय ( सं० पु० ) प्रीत्या दीयते दा कर्मणि-घञ्। प्रीतिपूर्वक दत्त, प्रेमपूर्वक दिया हुआ दान।

प्रीतिधन ( सं० क्ली० ) प्रीत्या देयं धनं। प्रीतिपूर्वक देय धन।

प्रीतिपात्र ( सं० पु० ) जिसके साथ प्रीति की जाय, प्रेम-भाजन, प्रेमी।

प्रीतिभोज (सं० पु०) वह भोज या खान-पान जिसमें मित्र और बन्धु आदि सम्मिलित हों।

प्रीतिभोज्य ( सं० त्रि० ) प्रीत्या भोज्यम्। प्रीतिपूर्वक भक्षणीय।

प्रीतिमत् ( सं० त्रि० ) प्रीतिः विद्यतेऽस्य मतुप् मस्य व। प्रीतियुक्त, प्रेम रखनेवाला।

प्रीतिमय ( सं० त्रि० ) प्रीतिकर, सन्तोषमय।

प्रीतिमान ( हिं० वि० ) प्रीतिमत् देखो।

प्रीतिय ( सं० स्त्री० प्रेम।

प्रीतिवचस् ( सं० क्ली० ) प्रीतियुक्तं वचः। प्रीतिपूर्वक वाक्य।

प्रीतिरीति ( सं० स्त्री० ) प्रेमपूर्ण व्यवहार, परस्परका प्रेम सम्बन्ध।

प्रीतिवर्द्धन ( सं० त्रि० ) प्रीतिंवर्द्धयति-वृध-णिच्-ल्यु। १ सन्तोषवर्द्धक। (पु०) २ विष्णुका एक नाम।

प्रीतिसङ्गति ( सं० पु० ) वान्धवसमिति।

प्रीत्यर्थं ( सं० अव्य० ) १ प्रीतिके कारण, प्रसन्न करनेके वास्ते। २ लिये, वास्ते।

प्रुष्ट ( सं० त्रि० ) प्रुषन्क। दग्ध, जला हुआ।

प्रुष्ठ ( सं० पु० ) दुग्ध, दूध।

प्रुष्व ( सं० पु० ) प्रुष्णाति स्निह्यति पिपर्त्ति वेति प्रुष (अशुप्रुषि लटिकणि खटिविशिभ्यः क्वन्। उण् १।१५१) इति कन् टाप्। १ ऋतु। प्रोषति दहतीति। २ दिवाकर, सूर्य। ३ जलविन्दु।

प्रुष्वा ( सं० स्त्री० ) प्रुष्व-टाप्। जलविन्दु।

प्रूफ ( अं० पु० ) १ किसी बातको ठीक ठहरानेके लिये दिया जानेवाला प्रमाण, सबूत। २ किसी वस्तुका असर होनेसे पूरा बचाव। इस अर्थमें यह शब्द यौगिक शब्दोंके उत्तर पदके रूपमें व्यवहृत हुआ करता है। जैसे वाटर प्रूफ, फायर प्रूफ आदि। ३ किसी छपनेवाली चीजका वह नमूना जो उसके छपनेसे पहले अशुद्धियां आदि दूर करनेके लिये तैयार किया जाता है।

प्रूम ( अं० पु० ) लट्टूके आकारका एक प्रकारका यन्त्र जो सीसे आदिका बना होता है। यह समुद्रकी गहराई नापनेके काममें आता है। इसे रस्सीके एक सिरेमें जहां नापके निशान लगे होते हैं, बांध कर समुद्रमें डाल देते हैं और इस प्रकार उसकी गहराई नापी जाती है। कभी कभी इसके नीचेका अंश इस तरह बना दिया जाता है, कि उससे समुद्रकी तहके कुछ कंकड़-पत्थर वालू या घोंघे आदि भी उसके साथ लग कर ऊपर चले आते हैं।

प्रेक्षक ( सं० त्रि० ) प्र-ईक्ष-ण्वुल्। दर्शक, देखनेवाला।

प्रेक्षण ( सं० क्ली० ) प्रेक्षते पश्यत्यनेनेति प्र ईक्ष-करणे-ल्युट्। १ चक्षु, आंख। भावे ल्युट्। २ दर्शन, देखनेकी क्रिया।

प्रेक्षणीय ( सं० त्रि० ) देखनेके योग्य।

प्रेक्षा ( सं० स्त्री० ) प्रकर्षेण ईक्षते ययेति प्र-ईक्ष- ( गुरोश्च हलः। पा ३।३।१०३ ) इति अ-टाप्। १ प्रज्ञा, बुद्धि। २ नृत्येक्षण, नाच तमाशा। प्र-ईक्ष-भावे अ, टाप्। ३ ईक्षण, देखना। ४ शाखा, डाली। ५ शोभा। ६ किसी विषयकी अच्छी और बुरी बातोंका विचार करना। ७ दृष्टि, निगाह।

प्रेक्षागार ( सं० क्ली० ) प्रेक्षायाः आगारं ६-तत्। राजाओंकेमन्त्रणार्थ गृह, राजाओं आदिके मन्त्रण करनेका स्थान।

प्रेक्षागृह ( सं० क्ली० ) प्रेक्षागार, मन्त्रणागृह।

प्रेक्षादि (सं० पु०) प्रेक्षा आदि करके पाणिन्युक्त शब्दगण, गण यथा—प्रेक्षा, हलका, वन्धुका, ध्रुवका, क्षिपका, न्यग्रोध, इकट, कङ्कट, सङ्कट, कटकूप, धूक, पूक, पुट, मह, परिवाप, यावास, ध्रुवका, गर्त्त, कूपक, हिरण्य। इन शब्दोंके उत्तर 'इनि' प्रत्यय लगता है।

प्रेक्षावत् ( सं० त्रि० ) प्रेक्षा विद्यतेऽस्य अस्त्यर्थ मतुप मस्य व। समीक्ष्यकारी, सुविवेचक

प्रेक्षासंयम ( सं० पु० ) जैनोंके अनुसार सोनेसे पहले यह देख लेना कि इस स्थान पर जीव आदि तो नहीं है।

प्रेक्षित ( सं० त्रि० ) प्र-ईक्ष-क्त। दृष्ट, देखा हुआ।

प्रेक्षितृ ( सं० त्रि० ) प्र-ईक्ष-तृच्। दर्शक, देखनेवाला।

प्रेक्षिन् ( सं० त्रि० ) प्रेक्षा अस्त्यस्य (प्रेक्षादिभ्य इनि। पा ४।२।८० ) इति इनि। प्रेक्षायुक्त। बुद्धिमान्, समझदार।

प्रेङ्ख (सं० त्रि०) १ कम्पित, जो कांप उठा हो। २ हिलता या झूलता हुआ। (पु०) ३ झूलना, पेंग लेना। ४ एक प्रकारका सामगान।

प्रेङ्खण (सं० क्ली०) प्र-इख-ल्युट् ततोणत्वं। १ अच्छी तरह हिलना या झूलना। २ अठारह प्रकारके रूपकोंमेंसे एक प्रकारका रूपक। इसमें सूत्रधार विष्कुम्भक और प्रवेशक आदिकी आवश्यकता नहीं होती और इसका नायक नीच जातिका हुआ करता है। इसमें प्ररोचना और नान्दी नेपथ्यमें होता है और यह एक अङ्कमें समाप्त होता है। इसमें वीररसकी प्रधानता रहती है।

प्रेङ्खत् (सं० त्रि०) प्र-इखि गतौ-शतृ। १ चलनविशिष्ट। २ संसक्तिविशिष्ट।

प्रेङ्खनीय (सं० त्रि०) प्र-इख-अनीयर्। प्रकर्ष रूपसे चलनयोग्य, जो अच्छी तरह चलने लायक हो।

प्रेङ्खा (सं० स्त्री०) प्रेङ्खते गम्यतेऽनयेति प्र-इखि गतौ करणे घञ्, टाप्। १ दोला, झूलना। २ हिलना। ३ यात्रा, भ्रमण। ४ नृत्य, नाच। ५ अश्वगति घोड़ेकी चाल।

प्रेङ्खित (सं० त्रि०) प्र-इखि-क्त। कम्पित, जो कांप रहा हो।

प्रेङ्खोल (सं० पु०) दोलन, झूलना।

प्रेङ्खोलन (सं० क्ली०) प्रेङ्खोल्यते चल्यतेऽनेनेति प्रेङ्खोल करणे ल्युट्। १ दोलन, झूलना। भावे-ल्युट्। २ कम्पन, हिलना, कांपना।

प्रेङ्खोलित (सं० त्रि०) प्रेङ्खोल-क्त। दोलित, कांपता हुआ, हिलता हुआ।

प्रेण (सं० पु०) १ गति, चाल। २ प्रेरणा करना।

प्रेत (सं० पु०) प्र-इ-क्त। १ मृत व्यक्ति, मरा हुआ मनुष्य। २ नरकस्थ जीवभेद, नरकमें रहनेवाला प्राणी। ३ पिशाचोंकी तरह एक कल्पित देवयोनि जिसके शरीरका रंग काला, शरीरके बाल खड़े और स्वरूप बहुत ही विकराल माना जाता है। ४ बहुत ही चालाक और कंजूस आदमी। ५ पुराणानुसार वह कल्पित शरीर जो मनुष्यको मरनेके उपरान्त प्राप्त होता है।

विष्णुधर्मोत्तरमें लिखा है, कि जब मनुष्य मर जाता है और उसका शरीर जला दिया जाता है तब वह अतिवाहिक या लिङ्गशरीर धारण करता है और जब उसके उद्देश्यसे पिण्ड आदि दिया जाता है, तब उसे प्रेतशरीर प्राप्त होता है। इसी प्रेत-शरीरको भोगशरीर भी कहते हैं। यह शरीर मरनेके उपरान्त सपिण्डी होने तक रहता है और तब उसके बाद वह अपने कर्मके अनुसार स्वर्ग या नरकमें जाता है। जब तक सपिण्डीकरण नहीं होता, तब तक प्रेतशरीर रहता है। यही कारण है, कि उसके उद्देश्यसे श्राद्धादिमें पित्रादिपदका उल्लेख न हो कर प्रेतपदका उल्लेख हुआ करता है। आद्यौर्ध्वदैहिक मासिक श्राद्ध आदि प्रेतश्राद्ध माना गया है। इन सब श्राद्धोंमें 'पित्रादि' पदका उल्लेख न हो कर 'प्रेत अमुक तदुद्देशसे श्राद्ध करता हूं' ऐसा उल्लेख होगा। मृत्युके बाद पूरकपिण्ड द्वारा प्रेतदेहके अङ्गप्रत्यङ्गादिका पूरण होता है। जिन लोगोंकी श्राद्ध आदि या औदुर्ध्वदेहिक क्रिया नहीं होती, वे प्रेतावस्थामें ही रहते हैं। कुछ लोग अपने कर्मके अनुसार औदुर्ध्वदेहिक क्रिया हो जाने पर भी प्रेत ही बने रहते हैं।

प्रेतदेहावस्थामें शीत, वात और आतप जन्य भयानक यातना होती है। प्रेतके उद्देश्यसे श्राद्धादि कार्य करने होते हैं, यह पहले ही कहा जा चुका है। इस प्रेतश्राद्धके अधिकारी कौन है, उसका विषय यथाक्रम नीचे लिखा जाता है। उन सब अधिकारियोंको छोड़ कर यदि कोई प्रेतके उद्देश्यसे श्राद्ध करे, तो श्राद्ध पतित तो नहीं होता, पर प्रत्यवाय होता है। यथार्थ प्रेताधिकारी यदि श्राद्ध न कर सके, तो उसकी अनुमति ले कर दूसरा कर सकता है, इसमें कोई दोष नहीं।

प्रेतकार्य के अधिकारियोंका यथाक्रम। पुरुषके पक्षमें—

| | |
|---|---|
| १ ज्येष्ठपुत्र। | १० दौहित्र। |
| २ कनिष्ठ पुत्र। | ११ कनिष्ठ सहोदर। |
| ३ पौत्र। | १२ ज्येष्ठ सहोदर। |
| ४ प्रपौत्र। | १३ कनिष्ठ वैमात्रेय। |
| ५ अपुत्रपत्नी। | १४ ज्येष्ठ वैमात्रेय। |
| ६ कन्यासमर्थपुत्रयुक्तपत्नी | १५ कनिष्ठ सहोदर-पुत्र। |
| ७ कन्या। | १६ ज्येष्ठ सहोदर-पुत्र। |
| ८ वाग्दत्ताकन्या। | १७ कनिष्ठ वैमात्रेय-पुत्र। |
| ६ दत्ताकन्या। | १८ ज्येष्ठ वैमात्रेय पुत्र। |

| | |
|---|---|
| १६ पिता। | ३४ भागिनेय। |
| २० माता। | ३५ मातृपक्ष सपिण्डज्ञाति। |
| २१ पुत्रवधू। | ३६ मातृपक्ष समानोदकज्ञाति। |
| २२ पौत्री। | ३७ असवर्णा भार्या। |
| २३ दत्तापौत्री। | ३८ अपरिणीता स्त्री। |
| २४ पौत्रवधू। | ३६ श्वशुर। |
| २५ प्रपौत्री। | ४० जामाता। |
| २६ दत्ता प्रपौत्री। | ४१ पितामही भ्राता। |
| २७ पितामह। | ४२ शिष्य। |
| २८ पितामही। | ४३ ऋत्विक्। |
| २६ सपिण्ड ज्ञाति। | ४४ आचार्य। |
| ३० समानोदक। | ४५ मित्र। |
| ३१ सगोत्र। | ४६ पितृमित्र। |
| ३२ मातामह। | ४७ एक ग्रामवासी सजातीय गृहीतवेतन। |
| ३३ मातुल। | ४८ सजातीय। |

स्त्रीके पक्षमें।

| | |
|---|---|
| १ ज्येष्ठ पुत्र। | १५ पिता। |
| २ कनिष्ठ पुत्र। | १६ भ्राता। |
| ३ पौत्र। | १७ भगिनी-पुत्र। |
| ४ प्रपौत्र। | १८ भर्त्तृ-भागिनेय। |
| ५ कन्या। | १६ भ्रातृपुत्र। |
| ६ वाग्दत्ता कन्या। | २० जामाता। |
| ७ दत्ताकन्या। | २१ भर्त्तृ मातुल। |
| ८ दौहित्र। | २२ भर्त्तृ शिष्य। |
| ६ सपत्नीपुत्र। | २३ पितृसमानोदक। |
| १० पति। | २४ पितृवंश। |
| ११ स्नूषा (पुत्रवधू)। | २५ मातृसमानोदक। |
| १२ सपिण्ड। | २६ मातृवंश। |
| १३ समानोदक। | २७ द्विजोत्तम। |
| १४ सगोत्र। | |

पुरुष और स्त्री इनका यथाक्रम प्रेत-श्राद्धाधिकारी-का विषय लिखा गया है। ये सब व्यक्ति पर पर अधिकारी हैं अर्थात् यदि ज्येष्ठ पुत्र न रहे, तो कनिष्ठ पुत्र अधिकारी हो सकता है, ऐसा जानना चाहिये। इतने अधिकारीके नाम जो दिये गये हैं उससे यही समझना चाहिये, कि प्रेतश्राद्ध अवश्य कर्त्तव्य है।

किस किस कर्मसे प्रेतयोनि होती है तथा उनकी गति, आहार और कर्मादि कैसे हैं, उसका विषय शास्त्रमें इस प्रकार लिखा है। पहले कहा जा चुका है, कि जिनकी औद्ध्र्वदेहिक क्रिया नहीं होती, वे प्रेत हो कर रहते हैं। कर्मविशेषसे किसी किसीकी और्द्ध्वदेहिक क्रिया करने पर भी वे प्रेत ही बने रहते हैं। इसे बोलचालमें 'भूत' होना कह सकते हैं। वैदिकविधानमें औद्ध्र्वदेहिक क्रियाका अभाव और विष्णुके प्रति द्वेष रहनेसे बहुत दिन नरक-भोग करनेके बाद प्रेतशरीर होता है।

पद्मपुराणमें लिखा है—

"ततो बहुतिथे काले स राजा पञ्चतां गतः।
वैदिकेन विधानेन न लेभे सौद्ध्र्वदेहिकम्॥
विष्णुप्रद्वेषमात्रेण युगानां सप्तविंशतिम्।
भुक्त्वा च यातनां यामीं निस्तीर्णनरको नृपः॥
समया गिरिराजन्तु पिशाचोऽभूत् तदा महान्॥"
(पाद्मोत्तरख० १६ अ०)

बहुत दिनोंके बाद उस राजाकी मृत्यु हुई। उसकी वैदिकविधानसे औद्ध्र्वदेहिक क्रिया नहीं हुई और वे विष्णुद्वेषी थे, इस कारण बहुत दिन तक नरकका भोग कर प्रेतदेहको प्राप्त हुए। मर कर भूत हुआ है, ऐसा जो लोग कहा करते हैं, वह और कुछ भी नहीं है, सिवा इसके, कि उसकी औद्ध्र्वदेहिक क्रिया नहीं हुई, इस कारण वह प्रेतदेहको प्राप्त हुआ है। प्रेतका रूप—

"विकरालमुखं दीनं पिशङ्गनयनं भृशं।
ऊद्ध्र्व मूर्द्धजकृष्णाङ्गं यमदूतमिवापरम्॥
ज्वलजिह्वञ्च लम्बोष्ठं दीर्घजङ्घशिराकुलम्।
दीर्घाङ्घ्रिं शुष्कतुण्डञ्च गर्त्ताक्षं शुष्कपञ्जरम्॥"
(पाद्मोत्तरख० १६ अ०)

इनके विकराल वदन, अतिशय दीन, चक्षु पिङ्गलवर्ण और कोटरप्रविष्ट, केश ऊद्ध्र्व, अङ्ग कृष्णवर्ण, जिह्वा अत्यन्त चञ्चल, लम्बोष्ठ, जङ्घा दीर्घ, अतिशय शिराल, अङ्घ्रिदेश दीर्घ, शुष्क तुण्ड और यमदूतकी तरह शुष्क पञ्जर होते हैं।

प्रेतत्वादि जनक कर्म।—जो अग्निमें घृताहुति नहीं देते और विष्णुकी अर्चना नहीं करते, जो कभी तीर्थोंमें

नहीं जाते और न आत्मविद्यालाभ ही कर सकते हैं, वे ही प्रेतदेहको प्राप्त होते हैं। जो कभी भी दुःखीको सुवर्ण, वस्त्र, ताम्बूल, रत्न, फल, जल आदि नहीं देते; जो लोभवशतः ब्रह्मस्व या स्त्री-धन हरण करते हैं तथा वञ्चक, धूर्त्त, नास्तिक, वकधार्मिक, मिथ्यावादी हैं; जो बाल, वृद्ध, आतुर और स्त्री-विषयमें निर्दय हैं, अग्नि और विषदाता हैं; जो झूठी गवाही देते हैं; जो अगम्यागामी, ग्राम्ययाजक, व्याधके आचरणयुक्त, वर्णाश्रमधर्मविहीन, सर्वदा मादकद्रव्य सेवनमें रत, विष्णुद्वेषी, श्राद्धान्नभोजी, असत्कर्मरत, सब प्रकारके पातकयुक्त, पाषण्डधर्माचारी, पुरोहितकी वृत्ति द्वारा जीविका-निर्वाहकारी, पिता, माता, स्नुषा, अपत्य और स्वदारत्यागी, लुब्ध, नास्तिक तथा धर्मदूषक हैं; जो युद्धस्थलमें प्रभुका परित्याग कर भाग जाते हैं; जो शरणागतोंकी रक्षा नहीं करते; जो महाक्षेत्रमें दान लेते तथा जो परद्रोहरत, प्राणिहिंसक, देवता, गुरुनिन्दक और कुप्रतिग्राही हैं, वही व्यक्ति प्रेतादि शरीर धारण करते हैं। इन सब कुकर्मशाली व्यक्तियोंको इहलोक तथा परलोकमें कभी भी सुख नहीं मिलता।

प्रेतोंके आहारके विषयमें लिखा है, कि वे श्लेष्मा, मूत्र, पुरीष और स्त्रियोंका मल भोजन करते हैं। अपवित्र गृह उनका वासस्थान है। जहां पवित्रता और शौच रहता है, वहां प्रेतगण नहीं रहते। पतित व्यक्तिसे सेवित वस्तु, वलिमन्त्रविहीन वस्तु, नियम और व्रतहीन द्रव्य ये लोग भक्षण करते हैं। फलतः अपवित्र वस्तुमात्र ही इनका भोज्य और अपवित्र गृहादि ही वासस्थान है, ऐसा जानना चाहिये।

प्रेतत्वकारण।—जो ब्राह्मण शूद्रान्न खाते और वेदविद् ब्राह्मणकी अवहेला करते हैं तथा जो देव और ब्राह्मणके वृत्तिहारी हैं, वे प्रेतयोनिको प्राप्त होते हैं। जो माता, पिता और साधुजनका परित्याग करते हैं, उन्हें भी प्रेतयोनि होती है। अयाज्य याजन, याज्यका परिवर्जन, मद्यपान, स्त्री-सेवा, वृथामांसभोजन, द्विज और देवता-निन्दा, शुल्कग्रहण कर कन्याविक्रय, गच्छित वस्तुका अपहरण, मृत व्यक्तिकी शय्या आसनादि ग्रहण, कुरुक्षेत्रमें दानग्रहण, पतित और चण्डालसे दानग्रहण, मासिक नवश्राद्धमें पात्रीयान्न भोजन, ब्राह्मणहनन, गो-वध, चौर्य, गुरुपत्नी-हरण, भूमि और कन्यापहरण, विष, शङ्ख, तिल और लवणविक्रय, मद्य, तक्र, दुग्ध और दधिविक्रय तथा नित्य और नैमित्तिक क्रियामें अदान आदि, जो इन सब कर्मोंका अनुष्ठान करते हैं, वे प्रेतयोनिको प्राप्त होते हैं।

(अग्निपुराण)

प्रेतत्वाभावकरण अर्थात् जो सब कर्म करनेसे प्रेतयोनि नहीं होती है वह यों है,—जिन्होंने एकरात्र, त्रिरात्र वा कृच्छ्रचान्द्रायणादि व्रतका अनुष्ठान किया है तथा जो व्रतपरायण हैं, उन्हें कभी भी प्रेतयोनि नहीं होती। मिष्ट अन्न और पान-दान, देवद्विजमें भक्ति, पूजादि यागयज्ञका अनुष्ठान, सब भूतों पर दया, मान और अपमानमें तुल्यता, शत्रु और मित्रमें समज्ञान, काञ्चन और लोष्ट्रमें तुल्यज्ञान, देवता और अतिथि-पूजामें रत, अक्रोध, मद, ऐश्वर्य, तृष्णा और आसङ्गका त्याग तथा तीर्थमें भ्रमण इत्यादि सत्कार्य करनेसे कभी भी प्रेतयोनि नहीं होती।

(अग्निपुराण)

शास्त्रोक्त विधानानुसार जो व्यक्ति सत्कार्यका अनुष्ठान नहीं करते, वे ही प्रेत बनते हैं। सत्कर्मके अनुष्ठानसे इसकी निवृत्ति होती है। गयामें प्रेतशिला पर पिण्डदान करनेसे इनका उद्धार होता है।

पद्मपुराणके उत्तरखण्डमें जो पञ्चप्रेतोपाख्यान है उसमें प्रेतका विस्तृत विवरण लिखा है।

प्रेतकर्म (सं० क्ली०) प्रेतस्य कर्म ६-तत्। प्रेतकार्य। हिन्दुओंमें दाह आदिसे ले कर सपिण्डी तक जो कर्म किये जाते हैं उन्हें प्रेतकर्म कहते हैं।

"अकृत्वा प्रेतकार्याणि प्रेतस्य धनहारकः।
वर्णानां यद्वधे प्रोक्तं तद्व्रतं नियतश्चरेत्।"

(दायतत्त्व)

यथाविधान प्रेतके उद्देशसे श्राद्धादि कार्य करनेके बाद वह प्रेतका धनभागी हो सकता है। यदि कोई प्रेतकार्य किये विना प्रेतका धनग्रहण कर ले, तो उसे प्रायश्चित्त करना पड़ता है।

प्रेतकार्य (सं० क्ली०) प्रेतस्य कार्यम्। प्रेतोद्देश्यक कार्य, प्रेतकर्म

प्रेतकृत्य (सं० त्रि०) प्रेतस्य कृत्यं। प्रेतकार्य।

प्रेतग१ (सं० त्रि०) प्रेतं गतः २-तत्। प्रेतयोनि-प्राप्त।

प्रेतगृह (सं० क्ली०) प्रेतस्य गृहम्। १ श्मशान, मसान। २ वह स्थान जहां मृत शरीर रखे या गाड़े जाते हैं।

प्रेतचारी (सं० पु०) महादेव, शिव।

प्रेततर्पण (सं० क्ली०) प्रेतस्य तर्पणं। प्रेतके उद्देश्यसे तर्पण। मृत्युके बादसे ले कर सपिण्डीकरण पर्यन्त प्रतिदिन प्रेतके उद्देशसे तर्पण करना होता है। प्रेतके उद्देशसे सतिल जलदान और प्रतिदिन तर्पण करना कर्त्तव्य है। किन्तु प्रेततर्पणमें विशेषता है, कि महागुरुनिपातमें केवल प्रेतके उद्देशसे तर्पण करना होता है। जब तक सपिण्डीकरण न हो, तब तक प्रेतके उद्देशसे तर्पण विधेय है। उस समय दूसरे किसीका भी तर्पण नहीं करना होता है। प्रतिदिनके कर्त्तव्य तर्पणमें शुक्र और रविवारको तिलतर्पण निषिद्ध हैं, किन्तु प्रेततर्पणमें प्रतिदिन तिल द्वारा तर्पण करना होता है, इसमें कोई भी निषेध नहीं है। तर्पणके समय पितादिका उल्लेख न कर प्रेतपदका ही उल्लेख करनेको लिखा है। सामवेदियोंके लिये प्रेततर्पणमें 'अमुक गोत्र प्रेतं अमुकदेवशर्म्माणं तर्पयामि' यजुर्वेदियोंके लिये 'अमुक गोत्र प्रेत अमुक देवशर्मन् तृप्यस्व' ऐसा कहना होता है। श्मशानमें जो जो व्यक्ति दाह करने जावें, उन्हें प्रेतके उद्देशसे सतिल तिलतर्पण करना चाहिये, नहीं तो पापभागी होना पड़ता है।

(शुद्धितत्त्व)

प्रेतत्व (सं० क्ली०) प्रेतस्य भावः त्व। प्रेतका भाव या धर्म।

प्रेतदाह (सं० पु०) मृतकके जलाने आदिका कार्य।

प्रेतदेह (सं० पु० क्ली०) प्रेतस्य देहः। प्रेतशरीर किसी मृतकका वह कल्पित शरीर जो उसके मरनेके समयसे सपिण्डी पर्यन्त उसकी आत्माको प्राप्त रहता है।

"कृते सपिण्डीकरणे नरः संवत्सरात् परम्।
प्रेतदेहं परित्यज्य भोगदेहं प्रपद्यते॥"

(तिथितत्त्व)

मृत्युके एक वर्ष बाद सपिण्डीकरण किया जाय, तो मृत व्यक्ति प्रेतदेहका परित्याग कर भोगदेहको प्राप्त होता है। मृत्युके बादसे ले कर सपिण्डीकरण तक प्रेत शरीर रहता है। दशपिण्ड द्वारा इस प्रेतदेहकी उत्पत्ति होती है, इसीसे दश पिण्डका नाम पूरकपिण्ड पड़ा है।

मृत्युके बाद देह भस्मीभूत हो जाने पर प्रेतके उद्देशसे पहले जो पिण्ड दिया जाता है उससे प्रेतका शिर पूरा होता है। इसी प्रकार द्वितीय पिण्डसे कर्ण, चक्षु और नासिका; तृतीय पिण्डसे ग्रीवा, स्कन्ध और वक्ष; चतुर्थ पिण्डसे नाभि, लिङ्ग और गुद; पञ्चम पिण्डसे जानु, जङ्घा और पाद; षष्ठ पिण्डसे समस्त मर्म; सप्तम पिण्डसे समस्त नाड़ियां; अष्टम पिण्डसे दन्त और लोम; नवमसे वीर्य और दशम पिण्डसे सभी अङ्गोंकी पूर्णता होती है। इस प्रकार दश पिण्ड द्वारा प्रेतके शरीरका पूरण हुआ करता है। मृतव्यक्तिके मुंहमें जो आग देता है, उसीको यह पिण्ड देना पड़ता है। (शुद्धितत्त्व)

प्रेतधूम (सं० पु०) प्रेतस्य धूमः ६-तत्। चिताधूम, वह धूआं जो मृतको जलानेसे निकलता है।

प्रेतनदी (सं० स्त्री०) प्रेततरणीया नदी। वैतरणी नदी। प्रेतोंको यह वैतरणी नदी पार कर यमलोक जाना होता है।

"यमद्वारे महाघोरे तप्ता वैतरणी नदी।
ताञ्च तत्तु ददाम्येनां कृष्णां वैतरणीञ्च गाम्॥"

(श्राद्धपर्व)

जिससे प्रेत इस नदीको सुखसे पार कर सके, इसके लिये श्राद्धके पहले वैतरणी करनी होती है।

वैतरणी देखो।

प्रेतनाह (सं० पु०) यमराज।

प्रेतनिर्यातक (सं० पु०) धन ले कर प्रेतका दाह आदि करनेवाला, मुरदा-फरोश।

प्रेतनिर्हारक (सं० पु०) प्रेतं निर्हरति गृहात् श्मशान-भूमिं निर-हृ-ण्वुल्। शवहारक, वह जो मृतकको उठा कर श्मशान तक ले जाय। जो रुपये ले कर शववहन करते हैं वे पतित हैं। उनके साथ एक पंक्तिमें बैठ कर नहीं खाना चाहिये। धर्मार्थ शव-वहन करनेमें विशेष पुण्य लिखा है।

"प्रेतनिर्हारकाश्चैव वर्जनीया प्रयत्नतः।" (मनु)
'प्रेतनिर्हारको धनग्रहणेन नतु धर्मार्थं।' (कुल्लूक)

प्रेतनी (हिं० स्त्री०) भूतनी, चुड़ैल।

प्रेतपक्ष ( सं० पु० ) प्रेतप्रियः पक्षः। गौण चान्द्र आश्विन कृष्णपक्ष, पितृपक्ष। यह पक्ष पितरोंको अतिशय प्रिय है, इसीसे इसका प्रेतपक्ष नाम पड़ा है। इस पक्षमें मृत व्यक्तिका सांवत्सरिक श्राद्ध पार्वण विधि द्वारा करना होता है। श्राद्धतत्त्वमें लिखा है, कि मृतव्यक्तिके सपिण्डीकरणके बाद प्रत्येक वर्ष उसके उद्देशसे एकोद्दिष्ट श्राद्ध करना विधेय है। किन्तु प्रेतपक्षमें मृत व्यक्तिका एकोद्दिष्ट न करके पार्वणविधिके द्वारा त्रैपुरुषिक श्राद्ध करना होता है। प्रेतपक्षमें प्रतिपदसे ले कर अमावस्या पर्यन्त, प्रतिदिन पितरोंके उद्देशसे तिल तर्पण करना होता है और अमावस्याके दिन पार्वण-विधानानुसार श्राद्ध विधेय है। रवि शुक्र आदि वारको तिलतर्पण निषिद्ध नहीं है। प्रेतपक्षमें प्रतिदिन तिल-तर्पण किया जाता है। इस प्रेतपक्षका दूसरा नाम अपरपक्ष है।

प्रेतपटह (सं० पु०) प्रेतस्य पटहः। मरणकालमें वादनीय वाद्यविशेष, एक प्रकारका बाजा जो किसीके मरनेके समय बजाया जाता है।

प्रेतपति ( सं० पु० ) प्रेतानां पतिः ६-तत्। यम।

प्रेतपर्वत ( सं० पु० ) प्रेतोद्धारणार्थः पर्वतः। गया तीर्थस्थ, स्वनामख्यात पर्वत।

प्रेतपावक ( सं० पु० ) वह प्रकाश जो प्रायः दलदलों, जंगलों या कब्रिस्तानोंमें रातके समय जलता हुआ दिखाई पड़ता है। इस घटनाको लोग भूतों और पिशाचोंकी लीला समझते हैं।

प्रेतपिण्ड ( सं० पु० ) प्रेताय देयः पिण्डः। मरण सपिण्डीकरण पर्यन्त प्रेतसम्प्रदानक पिण्डाकार अन्न, अन्न आदिका बना हुआ वह पिण्ड जो मृतकके उद्देशसे उसके मरनेके दिनसे ले कर सपिण्डीके दिन तक नित्य दिया जाता है। पूरकपिण्डको भी प्रेतपिण्ड कहते हैं। इस पिण्डके द्वारा प्रेतदेह बनती है, इसीसे इसका प्रेतपिण्ड नाम पड़ा है। दशाहिक प्रेतपिण्डमें स्वधा शब्दका प्रयोग नहीं करना चाहिये।

दशपिण्डसे सारी देह पूरी हो जाती है। प्रेतदेह देखो। यह प्रेतपिण्ड हर किसीको देना उचित है। जो यह प्रेतपिण्डदान नहीं करते, वे नरकको प्राप्त होते हैं।

प्रेतपिण्डदानके बाद प्रेतके उद्देशसे स्नानके लिये जल और पीनेके लिये क्षीर देना चाहिये। 'प्रेतात्र स्नाहि पिब चेदं क्षीरं' यह कह कर प्रेतके नाम गोत्रका उल्लेख करते हुए देना होता है। पीछे निम्नलिखित मन्त्र पढ़ना होता है। मन्त्र यथा—

"श्मशानानलदग्धोऽसि परित्यक्तोऽसि बान्धवैः।
इदं नीरमिदं क्षीरं स्नात्वा पीत्वा सुखीभव॥"
( शुद्धितत्त्व )

प्रेतपुर ( सं० क्ली० ) प्रेतानां पुरम्। यमालय, यमपुर।

प्रेतभाव ( सं० पु० ) प्रेतस्य भावः। प्रेतरूप, प्रेतत्व।

प्रेतमेध ( सं० पु० ) प्रेतस्य मेधः ६ तत्। प्रेतोद्देश्यक श्राद्धरूप यज्ञ, मृतकके उद्देशसे होनेवाला श्राद्ध।

प्रेतयज्ञ ( सं० पु० ) एक प्रकारका यज्ञ जिसके करनेसे प्रेतयोनि प्राप्त होती है।

प्रेतराक्षसी (सं० स्त्री०) प्रेतानां पिशाचभेदानां राक्षसीव अपसर्पणकारित्वात्। तुलसी कहते हैं, कि जहां तुलसी रहती है, वहां भूत प्रेत नहीं आते। इसीसे उसका यह नाम पड़ा है।

प्रेतराज ( सं० पु० ) प्रेतानां राजा, टच् समासान्तः। १ यमराज। ये प्रेतोंके शुभाशुभ-फलका विचार कर जिसकी जैसी गति होती है, तदनुसार उसे वही गति प्रदान करते हैं। २ महादेव, शिव।

प्रेतलक्षण ( सं० क्ली० ) अरिष्ट लक्षण।

प्रेतलोक ( सं० पु० ) प्रेतानां लोकः ६-तत्। यमलोक।

प्रेतवन ( सं० क्ली० ) प्रेतानां मृतानां वनमिवाधारत्वात्। श्मशान, मरघट।

प्रेतवाहित ( सं० त्रि० ) प्रेतेन वाहितः भूताविष्ट, जिसे भूत लगा हो।

प्रेतविधि ( सं० स्त्री० ) मृतकका दाह आदि करना।

प्रेतविमाना (सं० स्त्री०) पञ्च प्रेतके विमानवाली भगवती।

चतुर्दश भाग सम्पूर्ण।